*a note, pay the bill & keep the ~ money*); अनियमित, अनिश्चित, असम्बद्ध, नैमित्तिक, अनधिकृत, असंख्य, अगण्य, गणना^F से परे, अतिरिक्त, फालतू (*do it at ~ moments*); फुटकर; ~-come-short अवशिष्टांश, लघु-अवशिष्टांश, (सम्पूर्ण संख्या^F या निश्चित रकम^F-के अतिरिक्त) बचा हुआ भाग, (बहु०) अवशेष, बचे हुए या फुटकर पदार्थ; ~ count अनुल्लिखित सूत्रांक; ~ number **विषम संख्या,** ~ numbers, volumes पत्रिकाओं^F इत्यादिका अपूर्ण सेट, उनके अपूर्ण अंक, खण्ड इत्यादि; ~-places गुह्येन्द्रिय^F; the ~ (गॉल्फ) खिलाड़ी द्वारा अपने विरोधीकी अपेक्षा^F अधिक लगाये हुए स्ट्रोक; *forty ~* ४० और ५० के बीच; *make no ~s* अधिक अन्तर न करना; *~ & even* भाग्यनिर्णय खेल; *~-come-shortly* हालमें किसी दिन; *sixty ~ thousand* ६० और ७० हजारके बीच; *sixty thousand ~* ६० हजारसे कुछ सौ, दस इत्यादि ऊपर; *the ~ man* (चुनाव) विषम-सदस्य (जिसकी एक वोटसे जीत^F हो जाये); *one of these ~-comeshortlies* अविलम्ब, बहुत जल्द; *twelve pounds ~* बारह पौण्ड तथा कुछ शिलिंग और पेंस;
~-fangled, ~-humoured, ~-jobber, ~-jobman, ~-looking, ~-mannered, ~ order, ~ ordinates, ~ permutation, ~-pinnate, ~ series, ~-shaped, ~ terms, ~-toed.

**oddfellow** ऑड्'फ़ेलो n. १८वीं शती^F के एक गुप्त लोकहितैषी मित्र-समाजका सदस्य।

**oddish** ऑ'डिश् a. विचित्र, निराला, अनोखा-सा, अजीब-सा।

**oddity** –डिटि n. विचित्र घटना^F, विलक्षण वस्तु^F, अजीब आदमी; निराले ढंगका मानसिक गुण या दोष; ODDNESS.

**oddments** ऑड्'मेन्ट्स् n. अवशिष्ट वस्तुएँ^F, बची-खुची वस्तुएँ^F।

**oddness** ऑड्'निंस् n. विलक्षणता^F, विचित्रता^F, वैचित्र्य, अपूर्वता^F, असंगति^F, अगण्यता^F, वैषम्य, अनोखापन, अनूठापन, निरालापन; अनिश्चितता^F, अनधिकृतता^F।

**odds** ऑड्ज़' n. असादृश्य, असमानता^F, वैषम्य, विषमता^F; भिन्नता^F; (तर्क०) **सम्भवांश;** सम्भावना^F, (*but, the ~ are that he will do it*); **संयोगानुपात,** दाँवपर रखे हुए धनोंका पारस्परिक अनुपात; रियायत^F; न्यूनाधिकभाव, अन्तर; कलह^F, विरोध, शत्रुता^F, वैर, झगड़ा, दंगा, फूट^F, लड़ाई^F, अनबन^F, बिगाड़ (*are at ~ with fate*); सुविधा^F का सन्तुलन (*the ~ are in our favour*); *at ~* भिन्न; *lay, give, ~ of three to one* रियायत^F देनेवाले दल द्वारा कथित, एक और तीनकी शर्त^F, जीतनेपर एक लेनेकी तथा हारनेपर तीन देनेकी शर्त^F; *make ~ even* वैषम्य मिटाना, भिन्नताओं^F को दूर करना; *~ and ends* बची-खुची वस्तुएँ^F; *take what's the ~?* इससे क्या अन्तर पड़ता है, इसमें क्या हर्ज है ?

**ode** ओड' n. गीति-कविता^F, गीत, गान; स्तोत्र; (आधुनिक) साधारणतः अतिरंजित तथा उत्साहपूर्ण स्वरमें लिखी हुई, और प्रायः ५० तथा २०० पंक्तियों^F की) गीति-रचना^F।

**-ode** ओड् -द्वार (*ge~, phyll~, tentan~*); *anode, cathode, electrode* उदाहरण नहीं हैं।

**odeon, odeum** ऑ'डिअॅन्, ओडी'अॅम् n. संगीत-भवन।

**odic** ऑ'डिक् a. योगमाया^F, प्रकृत-शक्ति^F-सम्बन्धी; गीत-सम्बन्धी।

**odious** ओ'डिअॅस् a. जुगुप्स्य, घृण्य, गर्हित, कुत्सित, निन्द्य, अप्रिय, घृणित, घिनौना।

**odiousness** –निंस् n. जुगुप्स्यता^F, घृण्यता^F, गर्ह्यता^F, कुत्सितता^F, घृणित होनेकी अवस्था^F, घिनौनापन।

**odism** ऑडिज़्म्, ओ'डिज़्म् n. शक्तिवाद।

**odist** –'डिस्ट् n. गीतकार, स्तोत्रलेखक, स्तोत्रकार।

**odium** ओ'डिअॅम् n. द्वेष, विद्वेष, गर्हा^F, कुत्सा^F, तिरस्कार या निन्दा^F (*exposed me to ~*), सामान्य अथवा दूरतक व्याप्त अरुचि^F, घृणा^F; *~ theologicum* (L) n. धर्म-चर्चा^F से घृणा^F, धार्मिक-कटुता^F।

**odometer** अॅडॉ'मि'टॅर n. = HODOMETER.

**odontalgia** अॅडॉन्टैल्'जिअॅ n. (चि०) दन्तार्ति^F, दन्त-शूल, दन्त-पीड़ा^F, दालन।

**odontalgic** –जिक् a. दन्त शूल-सम्बन्धी, दन्तपीड़ा^F-विषयक।

**odontalgy** –जि n. (चि०) दन्तार्ति^F, दन्तपीड़ा^F, दन्त-शूल।

**odontiasis** अॅडॉन्टाइ'अॅसिस् n. (चि०) दन्तोद्भेदन (दन्तोद्भेदजन्य विकार)।

**odontic** अॅडॉन्'टिक् a. दशन-, दशनीय।

**odontitis** –टाइटिस् n. (चि०) दन्त-शोथ।

**odonto-** अॅडॉन्'टॅ- दशन-, दन्त- (*~ oglossum, ~graph, ~logy*)।

**odontogeny** –टॉ'जिनि n. दशनोत्पत्ति^F, दशनवृद्धि^F, दन्तजनन।

**odontoglossum** अडॉन्टॅग्लॉ'सॅम् n. दन्तजिह्वा^F, रंगीन फूलोंवाले एक अमेरिकी पौधेकी जाति^F।

**odontograph** अॅडॉन्'टॅग्राफ् n. (चि०) दन्तवक्र-विषमता^F लेखन यन्त्र; ओडोन्टोग्राफ।

**odontography** ⊙ ऑडॅन्टॉ'ग्रॅफि n. (चि०) दन्त-रचनाविज्ञान, दशन-शास्त्र, दन्तवर्णना^F।

**odontoid** अॅडॉन्'टाएड् a. (चि०, जीव०) दन्ताभ, दन्त-सदृश; ~ process **दन्ताकार प्रवर्ध।**

**odontology** ⊙ ऑडॅन्टॉ'लॅजि n. दन्तविज्ञान।

**odontoloxia** अॅडॉन्टॅलॉक्'सिअॅ n. (चि०) कराल-दन्तता^F, दन्तकरालता^F, दन्तविषम विन्यास, दाँतोंका क्रम-विरुद्ध विकास।

**odorant, odorate, odoriferous** ओ'डॅरॅन्ट,

–रॅट्, –रिफ़ॅरॅस् aa. सुगन्धविकीर्णकारी, सुगन्धियुक्त, वास्यमय, गन्धपूर्ण, सुवास, महकता हुआ, गन्ध[F] फैलानेवाला (साधारणतः सुगन्ध[F]), खुशबूदार, महकनेवाला।

**odoriferousness** –रिफ़ॅरॅस्‌निॅस् n. सुगन्धिमयता[F]।

**odorous** –'डॅरॅस् a. (प्रमुखतः का०) गन्धयुक्त, वासमय, सुगन्धविकीर्णकारी, महकनेवाला, खुशबूदार।

**odorousness** –निॅस् n. सुगन्धिमयता[F], सुगन्धि[F]-युक्तता[F]।

**odour, odor** ⊙ ओ'डॅर्, ओ'डॅर् nn. (रसा०, मनो०) वास, वास्य, **गन्ध**[F]; सुगन्ध[F] अथवा दुर्गन्ध[F]; परिमल, सुवास[F], सौरभ, सुगन्धि[F]; (प्रा० बहु०) मधुर सुगन्ध[F] विकीर्ण करनेवाला (-ले) पदार्थ; ख्याति[F], प्रसिद्धि[F], नेकनामी[F] अथवा कुख्याति[F], बदनामी[F] (*is in bad ~ with the nonconformists*); (ला०) किसी गुणका लेश या आभास, अतीत अथवा अस्तित्वका चिह्न (*no ~ of intolerance attaches to it*); ~ *of sanctity* धार्मिकता[F] अथवा पवित्रता[F]की साख[F]।

**odourless** –लिॅस् a. (रसा०) निर्गन्ध, **गन्धहीन**, सुगन्धिविहीन, बेमहक[F]।

**odso** int. (आश्चर्यसूचक) अरे !, वाह !, क्या !

**odyl** ऑ'डिल् n. = OD.

**O.E.** Old English.

**O.E.C.D.** Organization for European Cooperation & Development.

**oecist** ई'सिस्ट् n. उपनिवेशस्थापक।

**oecology** ईकॉ'लॅजि n. पारिस्थिकी[F], प्राणि-विज्ञानकी एक शाखा[F]।

**oecumenic, -al** ईक्यूमे'निक्, -ॲल् aa. विश्वव्याप्त; सार्वभौमिक, सर्वसाधारण, अखिल ईसाई-सम्प्रदाय-सम्बन्धी, सम्पूर्ण ईसाई जगतका, सब ईसाइयोंका।

**oecumenicity** ईक्यूमि'नि'सिटि n. विश्वव्यापकता[F]; सर्वसाधारणता[F], सम्पूर्ण ईसाई-जगत्-व्यापकता[F]।

**O.E.D.** Oxford English Dictionary.

**oedema** ईडी'मॅ n. (निदान०; बहु० नहीं) एकांगिक जलोदर, स्फीति[F], **शोथ**, (कृषि०, चि०) **त्वचा शोफ**, शोफ, सूजन[F], नसों[F] इत्यादिकी फूली हुई स्थिति[F]।

**oedematose, oedematous** ईडी'मॅटोस्, ईडी'मॅटस् aa. शोफयुक्त, जलशोथ-सम्बन्धी, शोफका।

**Oedipus** ई'डिपॅस् n. पहेलियाँ[F] बूझनेवाला, बूझ-बुझक्कड़; (मनो०) ~ complex **ईडिपस-ग्रन्थि**[F], **मातृ-मनो-ग्रन्थि**[F], मातृ (पितृ) वासना[F], (लड़की[F]का पिताकी ओर और लड़केका माता[F]की ओर काम)।

**O.E.E.C.** Organization for European Economic Co-operation.

**oeil-de-boeuf** ओयॅ-डॅ-बूफ़् n. वातरन्ध्र, गवाक्ष, छोटी खिड़की[F]।

**oeillade** ॲ'यॅड् n. एक दृष्टि[F], एक नजर[F]।

**oenanthic** ईनैन्'थिक् a. द्राक्षिक, शराब[F]की तरह गन्धवाला।

**oenology** ईनॉ'लॅजि n. द्राक्षिरा-शास्त्र, मद्य-विज्ञान, मदिरा[F]की विद्या[F]।

**oenomania** ईनॅमे'निॲ n. मद्यार्थ-व्यग्रता[F], मदिरा[F]के लिए व्याकुलता[F]।

**oenomel** ई'नॅमे'ल् n. मधुमद्य, शहद[F] और शराब[F]का मिश्रण।

**o'er** ओॲर' दे० OVER.

**oersted** ओॲर्'स्टे'ड् n. (भौति०) प्रतियासा[F], चुम्बक-शक्ति[F]की मात्रा[F]।

**oesophageal** ईसॅफ़ै'जि'ॲल् a. निगल-, घस्मर-, बहु-भुक्, बहुभोजी, **ग्रसिका**[F]-, अधिक खानेवाला; ~ artery, ~ impression, ~ opening.

**oesophagus** ईसॉ'फ़ॅगॅस् n. (pl. *-gi*, *-es*); **ग्रसिका**[F], **ग्रासनली**[F], अन्न-प्रणाली[F], अन्न-नाली[F], मुख-विवरसे जठरतककी नली[F]।

**oestrogen** ईस्'ट्रॅजे'न् n. (चि०, जीव०) **स्त्रीमदजन**, T.

**oestrous** ईस्'ट्रॅस् a. उत्तेजक, उन्मादक; उत्तेजना-सम्बन्धी।

**oestrual** –ट्रु'ॲल् a.= OESTROUS; स्त्री[F]-मद-सम्बन्धी।

**oestrum, -us** –ट्रॅम्, -ॲस् n. (कृषि०) **मदकाल**; क्षणिक उन्मत्तता[F], उत्तेजना[F], प्रबल आवेग; वासना[F], कामोत्ताप, कामोन्माद अथवा संगमेच्छा[F], **मद, उठान, गरमाना**, (पशुओंका); **स्त्रीमद, रति**[F]; एक बड़ी किस्म[F]का मच्छर, डाँस; ~ cycle **मदचक्र**।

**of*** ऑव्', ॲव्' prep. = TO ⊙; का* (अमुक-) सम्बन्धी; में; मेंसे; इसके प्रयोग—पूर्वसंज्ञा[F], विशेषण, क्रियाविशेषण अथवा क्रियासे सम्बद्ध करनेवाला सम्प्रदान; कर्तृत्व, क्रिया[F], कारण, हेतु, व्युत्पत्ति[F], उद्गम बतानेवाला (*come ~*); अनुपस्थिति[F], वियोग, स्थान-परिवर्तन, दूरी[F]का द्योतक (*wide ~ the mark*); निर्मिति[F], गठन[F], परिभाषा[F], पदार्थ, पहचान[F]के लिए (*a family ~eight*); वस्तुगत सम्बन्ध (*the levying ~ taxes*); निर्देश, प्रसंग, सन्दर्भ, विषय (में) (*never heard ~ it*); गुण, दशा[F], प्रवृत्ति[F] (*man ~ tact*); सम्पत्ति[F], सम्बन्ध, संसर्ग (*we ~ the middle class*); वर्गीकरण, विभाजन, निर्वाचन, में से (*no more ~ that*)।

**of-** दे० OB-.

**O.F.** Odd Fellow; Old French.

**of., off.** official, officinal.

**off-** से, परे (*~ shoot ~ set*)।

**off*** ऑफ़्' १. v.t. (निश्चित समयपर मिलने इत्यादिके वादेसे) विमुख होना या मुकरना; (बोल०) (साहसिक कार्य, समझौता, इकरारनामा); छोड़ने या रद्द करनेका उद्देश्य घोषित करना; २. n. (क्रिकेट) विकेट-कीपरके सामनेसे दाहिने हाथकी ओर; ३. a. सुदूर, दूरतर, परे*, अलग (*on the ~ side of the wall*); (क्रिकेट) की ओर, में, अथवा से आगत, (*an ~ drive*); अपसृत, अधीनस्थ, छोटा (*in an ~street*); तर्क-वितर्क आदिसे भिन्न, पृथक् (*that is an ~ issue*); कार्यमुक्त, खाली (*will do it on my next ~ day*); असम्भव, अनिश्चित (*there is an ~ chance that –*); ४.

adv. अलभ्य, लुप्त, अप्राप्य; अनविरल, विच्छिन्न, अविच्छिन्नता[F] अथवा अनुक्रमसे च्युत, बन्द कटा हुआ (*leave ~ work*; *cut ~ supplies*); सम्पूर्णतः, समाप्ति[F]पर, मुक्त होनेको या रहित होनेको अथवा चुकता होनेको, (*drink ~*); ५. prep. दूर, अन्तरपर, [illegible]सले-पर, (*rode ~*); स्थानच्युत, पृथक्, असम्ब[illegible]-सम्बन्धित, स्वतन्त्र, गत, बन्धनमुक्त, परे (होनेके अर्थमें) (*my hat is ~*); (सम्प्रदान) से, से नीचे, से दूर, से ऊपर, से कार्यमुक्त, से खाली, (होनेके अर्थमें) च्युत, भ्रष्ट, परे, (*drove them ~ the seas*); अलग, दूरी[F]पर (*is ~ the beaten track*); ~-allowance कटौती[F]; ~cast व्यर्थ वस्तु[F], परित्यक्त वस्तु[F], त्यागी हुई चीज[F]; ~colour अपवर्ण, विवर्ण, हीन, अस्वस्थ; ~ cut कटा हुआ भाग; ~ day अनध्याय, छुट्टी[F], ~ duty कार्यविरत; ~-licence शराब[F] आदिको बाहर ले जाकर बेचनेकी समनुज्ञा[F]; ~ loading सामान उतारना ; ~-position पृथक् स्थिति[F]; (रेल०) हरा सिगनल; ~-print अपमुद्रण, मुद्रणमें त्रुटि[F]से अलग छूटा हुआ शब्द, मात्रा[F] इत्यादि; अंश-प्रकाशन; ~-season कालबाह्य; ~shift (श्रम०) इतरपारी[F]; ~-shore प्रतितट, समुद्रमें किनारेसे थोड़ी दूर; ~-shore fisheries अपतट मत्स्यशाला[F], ~-shorewind तटसे समुद्रकी ओर जानेवाली हवा[F]; ~ side दाहिनी ओर; (फुटबालमें) विपक्षीका मैदान; ~ take अपक्रय, (वाणि०) कुल खरीद[F]; ~ ward सागर-तटसे दूरके ओर; ~-white श्वेताभ, कुछ-कुछ सफेद, क्रीम[F]की तरह; *anchored ~ the point, cape*, etc. अन्तरीपसे थोड़ी दूरपर लंगर डाले हुए; *be ~ with the old love* पहलेकी प्रेमिका[F]से सम्बन्ध विच्छेद कर लेना; *broke ~* बोलना बन्द कर दिया; *declare ~* किसी अनुबन्धको अस्वीकृत कर देना; *fall, go, ~* अवकृष्ट होना, गिरना, घटना; *fall ~* (जलयानका) हवा[F]के रुखसे हट जाना; *get* one's (daughter, stock) ~ दे देना; *go ~* निद्रामग्न हो जाना, सो जाना; *ill ~* दरिद्र, निर्धन, गरीब; *in a street ~ the strand* स्ट्रैण्ड सड़क[F]की बगल[F]की एक सड़क[F]में; *~ and on* यदा-कदा, कभी-कभी, रह-रहकर; अचिन्तितपूर्व, आकस्मिक, निरपेक्ष, असावधान, खड़े-खड़े; आनन-फानन, वक्त-बे-वक्त; *~ of the cliff* ⊙, *~ the cliff* चट्टान[F]से दूर; *~ the map* (ग्रा०) अदृश्य, लुप्त; *~ the point* अप्रासंगिक, असम्बद्ध, असम्बद्धतापूर्वक; *take ~* उतारना; *take* one*self, be, make, ~* विदा होना, अलग होना, चल देना; *take thing, matter, ~* one's *hand* किसी वस्तु[F] या विषयमें किसीको मुक्त करना या छुटकारा देना; *~ with the head* सिर उड़ा दो; *we are now ~* अब हम चले; *well ~* सम्पन्न; *badly ~* विपन्न;

~-cutting, ~-flavour, ~ grade, ~-lying, ~-saddle, ~ scape, ~ scum, ~ type, ~ ward, ~ wheel.

**offal** ऑ'फ़ल् n. मांसोच्छिष्ट, उच्छिष्ट, भुक्तावशेष, अवशेष, मैल, कूड़ाकरकट, तलछट[F], मल, गाद; भूसी[F], अनाज अथवा चोकरका कोई अन्य अवशिष्टांश; दुर्गन्धित मांस, ओझड़ी[F], निकृष्ट अंश, सारहीन पदार्थ, व्यर्थ या निकृष्ट अंश, असार भाग, निकम्मा (*~ wheat, wood*); सस्ती मछली[F]।

**offdrive** ऑफ़ड्राइव्' v.t. दाहिनी ओर चलाना, उलटे हाथ हाँकना।

**offence, offense** ⊙ ऑफे'न्स्', ऑफे'न्स n. अन्यायाचरण, अपराध, अवैधानिक आचरण, कुकर्म, दुष्कृति[F], नियमादिका उल्लंघन, दुर्व्यवहार (विशे० *commit an ~ against*); अविश्वासका अवसर (अब अप्रचलित); आहत भावना[F], भावनाओं[F]पर आघात, अपव्यवहार, क्षोभ, कष्ट, (*no ~ was meant*); आक्रमण, आघात, चोट[F] (*the most effective defence is ~*); दुर्गन्ध[F], बदबू[F]।

**offenceless** –'लि̆स् a. निर्दोष, भोला, दुर्व्यवहार न करनेवाला, अवैधानिक आचरण न करनेवाला, नियम इत्यादिका अनुवर्त्तक।

**offend** ऑफे'न्ड्' v.t. & i. अत्याचार करना, अपराध करना, अपमान करना, असन्तुष्ट करना, रुष्ट करना; (भावनाओं[F]को) आघात करना, ठेस[F] या चोट[F] पहुँचाना, कष्ट पहुँचाना, खिझाना, छेड़ना, क्रुद्ध करना; अतिवर्तन करना, उल्लंघन करना, विलंघन करना, आचारविचलित होना; अनुचित (कार्य) करना, भंग करना, नियमादिको तोड़ना; *give ~* अप्रसन्न करना, क्रुद्ध करना, नाराज करना; *~ against rules* (कानून) नियम भंग करना; *take ~* अप्रसन्न होना, नाराज होना।

**offended** –'डि̆ड् a. क्रुद्ध, कुपित, क्षुब्ध, असन्तुष्ट (*am sorry you are ~*)।

**offender** –डॅर् n. अत्याचारी व्यक्ति, दोषी, अपराधी, आक्रामक, आघात पहुँचानेवाला व्यक्ति।

**offending** –डिंग् a. अत्याचारी, आघाती, अपराधी, कष्ट पहुँचानेवाला।

**offensive** –'सिव् १. n. समाक्रमण, आक्रमण, आक्रामक अथवा उपघातीका भाव, आक्रमणात्मक आचरण या स्थिति[F]; आन्दोलन (*peace ~*); आक्रमण, आक्रामकयुद्ध, आक्रमणकी सम्मिलित चेष्टा[F] अथवा आक्रमणात्मक आघात (*the long-expected German ~*); २. a. घृणात्मक, घृणाजनक, बीभत्स, जुगुप्सावह, गर्ह्य, कुत्सित, पूतिगन्ध, दुर्गन्धित, असन्तोषजनक, विरक्तिकर, विरस, वमनोत्पादक, उद्वेजक, अप्रीतिकर, अप्रिय, अरम्य, असुखद, कटु; दोषी, आक्षेप्य, कष्टकर, अपमानजनक, (*~ language*); आक्रमण-, आक्रमणात्मक, आक्रामक, उपघातक, हमलावर, आक्रमणमें व्यवहृत (*~ arms*);

~ action, ~ air force, ~ alliance, ~ expression, ~ goods, ~ matter, ~ movement, ~ odour, ~ partisan, ~ patrol, ~ power, ~ remarks, ~ smell, ~ spirit, ~

support, ~ taste, ~ trade, ~ war, ~ weapon, ~ words.

**offensiveness** –निंस् n. आक्रामकता[F], सापकारता[F], गर्ह्यता[F], घातुकता[F], कटुता[F], अप्रियता[F], बुराई[F]।

**offer**[1] ऑ'फ़र् n. **निवेद**, बोली[F]; **प्रस्ताव**, राय[F]; **प्रस्तुति**[F], T; पिण्डदान, साक्ष्यदान, भेंट[F]; *on~* निश्चित मूल्यपर विक्री[F]के लिए प्रस्तुत।

**offer*** v t. & i. विक्रयके लिए प्रदर्शित करना; **नियुक्ति[F]-प्रस्ताव भेजना या देना**; विवाह-प्रस्ताव करना; (देवता या सम्मानित व्यक्ति आदिकी सेवा[F]में) **अर्पण करना***, निवेदन करना, प्रस्तुत करना, प्रस्तवन करना, उत्सर्ग या दान-स्वरूप प्रस्तुत करना, पूजा[F] या भक्ति[F]में देना; स्वीकृति[F] या अस्वीकृति[F]के लिए निवेदित करना, देना*, हाथमें देना, सौंपना, **पेश करना**; दाम लगाना (*~ed me his hymnbook to look over*); घटित होना, प्रस्तुत होना, आगे आना, पड़ना (*the first path that ~ ed*); (वस्तुओं[F]का) दृष्टि[F]के सम्मुख प्रस्तुत करना, पेश करना, ध्यानमें लाना (*each age ~s its characteristic riddles*); शत्रुको युद्धके लिए अवसर देना; *~violence* आक्रमण करना।

**offerable** –रॅबॅल् a. बलियोग्य, उपहार योग्य, भेंट[F]के योग्य।

**offerer** –रॅर् n. उपहर्ता, अर्पक, अर्पयिता, अर्पित करनेवाला, भेंट[F] करनेवाला।

**offering** –रिंग् n. अर्पण, आहुति[F], श्रद्धांजलि[F]; अर्पित वस्तु[F], अर्घ्य, **बलि**, बलिदान, धर्मदान, **भेंट**[F]; उपहार, उपहरण, प्रस्ताव।

**offertory** ऑ'फ़र्टॅरि n. अर्पित वस्तु[F], अर्पित भेंट[F], धार्मिक कार्यमें धन-संग्रह।

**offhand, off-handed** ऑफ़्'हैन्ड, –डिॅड् aa. प्रत्युत्पन्न, आकस्मिक, अचिन्तितपूर्व, तात्कालिक, एकदम; **सांचाहीन** (*process*)।

**off-handness** –निंस् n. आकस्मिकता[F], अचिन्तितपूर्वता[F], जल्दबाजी[F]।

**office*** ऑ'फ़िस् n. **पद**; (अर्थ०, राज०) **कार्यालय***, (राज०, अर्थ०) **दफ्तर***, ऑफिस, कार्यस्थान, व्यापार चलानेका स्थान (*goes down to the ~ at 9 a. m.*); सम्मति[F]के आदान-प्रदानका कमरा, कन्सलटिंग रूम ⊙; कम्पनी[F] या संगठन (*fire ~*) अथवा किसी विश्रृंखलित संगठनकी स्थानीय शाखा[F] (*our Manchester ~*); घर, खाना (*post, telegraph,-~*); कार्य करने, हिसाब-किताब रखने तथा धन्धा चलानेका कक्ष, कमरा; किसी सरकारी विभागके कर्मचारीवर्ग, अधिकारिकी या अधिकारिविभाग; (pl.) गृहकार्य अथवा मालके संचयकरणके लिए व्यवहृत घरके विभिन्न भाग; अधिकारस्थान या न्यासस्थान अथवा सेवा-कार्य-स्थान; अधिकार, **पदवी**[F], **पद**, (*was given an ~*), पदाधिकार (*take ~*); विधिमूलक कर्त्तव्य; कृत्य, कार्यभार, धर्म, कर्त्तव्य, कर्म, क्रिया[F], कार्य (*it is my ~*); सेवा[F]; सुकृत, अनुग्रह, उपकार, दया[F], (*owing to the good or ill ~s of*); (*ill ~*) अनिष्ट, अनुपकार, कार्यसम्पादन (*O~ for the Dead*); (ईसा०) उपासना[F]का निर्धारित अथवा अधिकृत रूप, दैनिक प्रार्थना[F] (*divine ~*); प्रातःकालीन एवं सायंकालीन प्रार्थना[F], ईसाके अन्तिम भोजके स्मरणार्थ होनेवाले उत्सव; (ग्रा०) टट्टी[F]; संकेत (*give, take, the ~*); Holy O~ रोमनकैथोलिक सभा[F]; ~-bearer अधिकारी; पदाधिकारी; **पदधारी**, पदवाहक; *perform the last ~s to* मृतकका अन्तिम क्रिया-कर्म करना;

~ accommodation ~ accounts, ~act, ~ allowance, ~ assistant, ~ boy, ~ building, ~ business, ~ cash sheets, ~ charges, ~ circular, ~ column, ~ copy, ~ cost, ~ cycle, ~ discipline, ~ distribution list, ~ dues, ~ duty, ~ establishment, ~ expenses, ~ expenses account, ~ furniture, ~-holder, ~ hours, ~ imprest amount, ~ instruction, ~manual, ~memorandum, ~ note, ~ oncost, ~ order, ~ order-book, ~ orderly, ~ organization, ~ passages, ~ peon, ~ premises, ~ procedure, ~ qualities, ~ record, ~ reference library, ~ register, ~ report, ~ routine, ~ routine form, ~ seal, ~ season, ~ shop, ~ situation, ~ staff, ~ stationery, ~ superintendent, ~ supervisor, ~ work.

**officer** –सॅर् १. n. **अधिकारी, पदाधिकारी**, मन्त्री अथवा राजसेवक; ⊙ होटलका कर्मचारी; असैनिक अथवा ईसाई पदाधिकारी; समाजका सभापति, सचिव, अध्यक्ष, कोषाध्यक्ष इत्यादि; वायुसेना[F] या **नौसेना**[F] अथवा समुद्री व्यापारका पदाधिकारी; सिपाही, अमीन, प्यादा, नाजिर, कांस्टेबिल; **अफ़सर** (*~ mess*); २. v.t. पदाधिकारियोंकी व्यवस्था[F] करना, कमाण्डरकी हैसियत[F]से कार्य करना; Army ~s सेना[F]के विभिन्न पदाधिकारी—फील्ड-मार्शल, जेनरल, मेजरजेनरल आदि; ~ commanding **कमान अफसर**; ~ in charge **कार्यभारी अफसर, भारसाधक अधिकारी**; ~s' Training Corps (प्रारम्भतः प्रादेशिक सेना[F]के लिए व्यवहृत तथा १९१४-१८ के महायुद्धमें) सेनाधिकारी-प्रशिक्षण-निकाय।

**official** ॲफ़ि'शल् १. n. राजपुरुष, **अधिकारी, पदाधिकारी, कर्मचारी**, सार्वजनिक पदधारी व्यक्ति; धर्माध्यक्ष, न्यायाधीश अथवा प्रधान पादरी; किसी कार्यालयका अधिकारीवर्ग; कर्मचारी; २. a. **आधिकारिक**, अधिकारी, उपाधिकारी, पदाधिकारी, **राजकीय**, शासकीय, सार्वजनिक, **सरकारी**; अधिकार-विषयक, अधिकृत, **पदीय**, पद-सम्बन्धी; पदाधारियों द्वारा प्राप्त अथवा समर्पित, उपयुक्त रीति[F]से सम्प्रमाणित; कार्यालयका; पदधारियोंके लिए उपयुक्त, अधिकारयुक्त; (चि०) शास्त्रोक्त-विधि[F]से निर्मित, औषध-निर्माण-विधि[F]के अनुसार; (चि०) अधिकृत, मान्य; ~ benches मन्त्रि-वर्ग, **सरकारी पक्ष**; ~ drug अधिकृत ओषधि[F]; ~ gazette राजपत्र; ~language

राजभाषा^F; ~residence पदावास, सरकारी निवास; ~ translation आधिकारिक अनुवाद;

~ act, ~ action, ~ address, ~ administration, ~agent, ~allowance, ~approval, ~ assignee, ~ authority, ~ ballot, ~bond, ~ broker, ~ bulletin, ~ bungling, ~ business, ~ capacity, ~ circles, ~ class, ~ confidence, ~control, ~correspondence, ~ decorum, ~ designation, ~ document, ~ duty, ~ edition, ~ function, ~ gallary, ~ grievance, ~ head, ~ institution, ~ intimation, ~ letter, ~ lie, ~ liquidator, ~ list, ~ log, ~ matter, ~ member, ~ misconduct, ~ news, ~ nominee, ~ oath, ~ organ, ~ papers, ~ party, ~ position, ~ proof, ~ publication, ~ purpose, ~rank, ~ receiver, ~ reception, ~ recognition, ~ record, ~red tape, ~ referee, ~ report, ~ reported, ~ seal, ~ secret, ~signature, ~ solemnity, ~ sources, ~ stamps, ~ statistics, ~ status, ~ time, ~ title, ~ translation, ~trustee, ~ version, ~visitor, ~ work, ~ year.

**officialdom** –डम् n. अधिकृतवर्ग, अधिकारिकी^F, अधिकारीवर्ग।

**officialese** –एस् n. दफ्तरी अंग्रेजी^F, बाबुओंकी अंग्रेजी^F।

**officialism** ॲफ़ि'शॅलिज़म् n. अधिकारित्व, पदाधिकार-मोह।

**officiality** –शै'लिटि n. अधिकारी-पद, कर्मचारी-अधिकार।

**officialize** –'शॅलाइज़् v.t. अधिकृत करना, कार्यभारके अन्तर्गत करना, शासकीयकरण करना, अधिकारमें लाना।

**officiant** ॲफ़ि'शिॲन्ट् n. धर्माध्यक्ष, स्थानापन्न कार्य-कर्ता, एवजी^F करनेवाला।

**officiate** –श्रेट् v.i. निर्वहण करना, स्थानापन्न होना, स्थानापन्न होकर कार्य करना, एवजी^F करना; किसी पदपर काम करना; दैवी अनुष्ठान करना, पुरोहिती^Fका काम करना।

**officiating** –टिंग् a. स्थानापन्न;

~ allowance, ~ command, ~ inspector, ~ pay, ~ period, ~post, ~rank, ~service, ~ vacancy.

**officiation** –ॲ'शॅन् n. स्थानापन्नता^F।

**officinal** ॲफ़ि'सिनॅल् a. (नाम) शास्त्रोक्त-विधि^Fमें स्वीकृत अथवा गृहीत, अधिकृत, शास्त्रोक्त-विधि^Fसे निर्मित; (औषध^F-निर्माणमें) औषध^F-विक्रेताके यहाँ विक्रयार्थ प्रस्तुत, आपणीय, बाजारू, अत्तारी; (औषध^F-द्रव्य अथवा जड़ी-बूटी^F) औषध^Fमें प्रयुक्त।

**officious** ॲफ़ि'शॅस् a. परकार्यचर्चक, अनधिकार-चर्चाशील, अनधिकारप्रवेशी; अत्युपकारी, उपकारशील, कार्यभार लेने अथवा देनेवाला, अनावश्यक अथवा अन-पेक्षित रूपसे सेवा अर्पित करनेवाला; मित्रतापूर्ण, निष्कपट, सरल, अनुकूल, अबाध, बेतकल्लुफ़।

**officiousness** –नि॓स् n. अनधिकारचर्चा^F, परकार्य-प्रवेश; अत्युपकारिता^F; नियमविरुद्धता^F; सरलता^F।

**offing** ऑ'फ़िंग् n. दृश्यक्षितिज; (गणि०) दृष्टक्षितिज, (नौवि०) दूरसमुद्र, तटसे दूरवर्ती स्थिति^F (*gain an ~*); तटसे दूर समुद्र (*was seen in the ~*); (ला०) दृश्यमान अवस्था^F।

**offish** ऑफ़िश् a. (बोल०) रूक्षाचारी, एकान्तप्रिय।

**offishness** –नि॓स् n. रूक्षाचारिता^F, एकान्तप्रियता^F, रूखापन।

**offscourings** ऑफ़्'स्कॉउरिंग्स् n. (pl.) निकृष्ट भाग, उच्छिष्ट, असार भाग, मैल, तलछट^F; (ला०) अधम जन, नीच जातियाँ^F (*~ of humanity*)।

**offset** ऑफ़्'से॓ट् १. n. (गणित) आसर, अन्तर्लम्ब (*~pegs*); अनुलम्ब; (वन०) भूस्तरिका; -पक्ष, शैलबाहु, T; प्ररोह, अंकुर; (परिवर्तित तथा ला०) प्रशाखा^F, कलम^F लगानेकी टहनी^F; (मुद्रणकला^F) रबरकी छपाई^F; प्रयाण, प्रस्थान, रवानगी^F; आरम्भ, प्रारम्भ, तुल्य भार या वस्तु^F, जोड़-तोड़^F; (स्था०) विस्थिति^F, खसका (*~ rod*); दीवार^Fका सलामी छज्जा; क्षतिपूर्ति^F, हरजाना; नल (पाइप) का मोड़; २. v.t. क्षतिपूर्ति^F करना, हानिपूर्ति^F करना, प्रतिफल देना, बदला देना, एवज^F देना; सम-तोलन करना, सन्तुलित करना, समान करना, बराबर करना; दुरुस्त करना; सरकाना, खिसकाना; गलत बैठाना; ~ process (रबरकी) ऑफ़-सेट मुद्रण-प्रणाली^F।

**offshoot** ऑफ़्'शूट् n. व्युत्पन्न अथवा यौगिक शब्द इत्यादि; अंकुर, प्ररोह, उपशाखा^F, प्रशाखा^F, (शाब्दिक एवं ला०)।

**offspring** ऑफ़्'स्प्रिग् n. वंश, प्रजा^F, प्रसूति^F, अपत्य, (कृषि०) संतति^F, (कृषि०) सन्तान^F, औलाद^F, नस्ल^F; (ला०) बेल^F, डालपात, परिणाम, फल, नतीजा।

**Oflag.** (G) n. जर्मन बन्दीगृह।

**O.F.S.** Orange Free State.

**oft** ऑफ़्ट्' adv. प्रायः; *many a time & ~* प्रायः; *~ times* (प्रा०) प्रायः।

**often** ऑ'फ़ॅन् १. a. अभीक्ष्ण, नित्यका, बार-बार होने-वाला (*by ~ study of it*); २. adv. प्रायः, बहुशः, बहुधा, अनेक बार, थोड़ी-थोड़ी देरपर, बार-बार, अक्सर (*the victim ~dies of it*); ~-times प्रायः (प्रा०); *~ and ~* प्रायः, बहुधा।

**O.G.** Olympic Games; outside guard.

**ogdoad** ऑग'डॅड़ैड् n. अष्टक, आठका एक समूह, आठकी संख्या^F।

**ogee** ओजी' n. & a. S के आकारका वक्र (-रेखा^F); कुंडलिनी^F, औगी^F; (साँचेमें ढली हुई वस्तु^F), मोड़दार अँकुड़ा, दुहरा वक्र; ~ arch, doorway, window अँकुड़ादार मेहराब, द्वार, खिड़की^F।

**ogee'd** –ड् a. S के आकारका, वक्र (रेखाF)से युक्त, वक्र, मुड़ा हुआ।

**og(h)am** ऑ'गम् n. प्राचीन आयर्लैण्ड तथा ब्रिटेनकी बीस अक्षरोंकी वर्णमालाF-विशेष; ओगम लिपिFमें खुदा हुआ लेख; ओगम लिपिFका कोई अक्षर।

**O.G.I.S.** On Government of India Service.

**ogival** ओंजाइ'वॅल् a. तोरणसे युक्त, मेहराबसे युक्त।

**ogive** ओंजाइव्', ओ'जाइव् n. तिरछी बनी हुई मेहराबF अथवा मेहराबदार छतFका **तोरण**।

**O.G.L.** Open General License.

**ogle** ओ'गॅल् १. n. भ्रू-विलास, प्रणयचितवनF, कटाक्ष, अपांगदर्शन, आसक्त दृष्टिF; कामुक दृष्टि; २. v.t. & i. आसक्त दृष्टिF डालना, कनखियोंFसे देखना, तीखी निगाहF-से घूरना, आँखF मारना।

**ogler** –लॅर् n. प्रणयचितवन डालनेवाला, आसक्त दृष्टिF डालनेवाला, आसक्तिसे देखनेवाला, नजरबाज।

**ogling** –लिंग् n. अपांग-चालन, कनखीF मारना, प्रणय-चितवनF डालना।

**Ogpu** ऑग्'पू n. सोवियट रूसकी पुलिसF।

**ogre** ओ'गॅर n. मनुष्यभक्षी दैत्य, नरभक्षी राक्षस, दानव।

**ogreish, ogrish** –रिश्, –ग्रिश् aa. दैत्यकी तरह, नरभक्षी राक्षस-सा।

**ogress** –ग्रि'स् n. मनुष्यभक्षिणी राक्षसीF, दानवीF, डाइनF; तोपFका गोला।

**Ogyian** ओंजि'ॲन् a. प्रागैतिहासिक कालीन।

**oh** ओ' intr. (पीड़ा-व्यंजक) आह!, हा, हाय; (आश्चर्य-सूचक) अरे, अहा!, ओहो!; (चिन्ता-सूचक) ओह, त-त!

**O.H.G.** Old High German.

**ohm** ओम्' n. ध्रुरोध, T; विद्युत् प्रतिरोधका एकक अथवा इकाईF।

**ohmic** –'मिक् a. ध्रुरोध, विद्युत् सहन-शक्ति-माप-सम्बन्धी।

**ohmmeter** –मि'टॅर् n. ध्रुरोध, विद्युत्सहनशक्ति-मापक, **ओम-मापी**।

**O.H.M.S.** On His Majesty's Service.

**oho** ॲहो int. ओहो! अरे!

**O.I.A.** Old Indo-Aryan.

**O.I.C.** Officer-in-Charge.

**-oid** -आभ, -सदृश, -रूप, (विशेषण एवं संज्ञा बनानेमें प्रयुक्त, *rhomb* ~, *fue*~, *alkal* ~, *anthrop*~)।

**oidium** ॲइ'डिॲम् n. (वन०) कण्यासिताF; कण्य-वस्था; कणीश्रृंखलाF, अंगूरकी बेलFकी एक बीमारीFकी अवस्थाF; सत्रबीज, चिपिट बीजाणु; (चि०) एक परोपजीवी कवक या फफुंदीF।

**O.I.G.S.** On India Govt. Service.

**oil¹*** आयॅल् n. तैल, तेल*, **रोगन**, अभ्यंजन, स्नेह, (*essential, mineral* ~s); तेलमें घोलकर बनाया हुआ रंग; मोमजामा, बरसातीF; मोमजामेकी पूरी पोशाकF; fixed ~s (चि०) स्थिर या उष्णताFसे न उड़नेवाले तैल, प्राणी अथवा वनस्पतिFके तेल, चिपचिपे तथा अनासाव्य तैल (*non-distillable*); ~ bath (रसा०) **तैल ऊष्मक**; ~ cake **खलीF**; खल; ~ cloth तैलवस्त्र, **मोमजामा**, रोगनी कपड़ा, आयल-क्लाथ; ~-colour तेलमें घोलकर बनाया हुआ रंग; ~ creosote (रसा०) **लोबान**; ~(-) engine तैलयन्त्र, वायुमिश्रित वाष्पीकृत तैलके विस्फोटनसे चलनेवाला इंजन; ~field (रसा०) **तैल-क्षेत्र**; ~ fired (यन्त्र०) **तैल-चालित**; ~-fuel, (इंजिनमें प्रयुक्त) (रसा०) **तेलका ईंधन**; (नौवि०) **ईंधन-तेल**; ~gas (रसा०) **तैलगैसF**; ~-gauge तैलमापक; ~ gun **तेलकुप्पीF**; ~ man तैलिक, तैलपूरक, तैल-विक्रेता, तेलवाला, तेल बनाने या बेचनेवाला तेली; ~-meal अलसीFकी खलीF; ~-paint तैल-लेप, **तेल-रोगन**, ~-painting तैल-चित्र, तैल-चित्रण-कलाF; ~-paper तेल पिलाकर पारदर्शक (WATERPROOF) जलरुद्ध बनाया हुआ कागज; ~-press तैल-निपीड़, बीजों इत्यादिसे तेल पेरनेका कोल्हू; ~-seed **तिलहन**; ~ skin चिकनाईF द्वारा जलरुद्ध किया हुआ वस्त्र, **मोमजामा**, बरसातीF, अथवा (pl.) मोमजामेकी पोशाकF; ~-stone तैल-प्रस्तर, रोगनी पत्थर; **सिल्लीF**; ~-tanker तेलका जहाज; ~-well **तैलकूप**, तेलके कुएँ; *burn the midnight* ~ अधिक रातFतक पढ़ना-लिखना; ~ *and vinegar* असंगत वस्तुओंFका साथ, जैसे आगF और पानीका साथ; *pour* ~ *on the flame*, etc. मानसिक आवेगोंको और उत्तेजित करना, आगFपर तेल छिड़कना; *pour* ~ *on the waters* मामलेको शान्त करना, ठण्डा करना; *smell of* ~ घोर अध्ययनके लक्षण होना; *strike* ~ कूपक द्वारा मिट्टीFके तेलकी खानFका पता लगाना, (ला०) धन या सफलताF प्राप्त करना;

~ bag, ~-beetle, ~-bird, ~ black, ~blue, ~-box, ~ brown, ~-can, ~ chrysolite, ~-coat, ~ cooler, ~ crimson, ~crusher, ~-cup, ~-dag, ~ damping, ~-dealer, ~-distiller, ~-driven, ~-electric, ~-electricity, ~-engine driver, ~-fed, ~-filled, ~-filler, ~ filter, ~ filtration point, ~finished, ~-fish, ~-fitted, ~ floatation method, ~-forming, ~-fueled, ~-gland, ~-globule, ~-godown, ~green, ~-hardened, ~-heater, ~-hole, ~ immersion, ~ indicator, ~ installation, ~-insulated, ~-laden, ~-lit, ~ man store, ~-mill, ~ monger, ~-nut, ~ orange, ~-palm, ~-plant, ~ ponceau, ~ pool, ~-pressing, ~-pressure, ~-pressure gauge, ~ proof, ~ proofing, ~-pump, ~ red, ~ scarlet, ~ seal, ~-seed specialist, ~-siding, ~-soaked,

~-soluble, ~-soluble red, ~-soluble scarlet, ~-spring, ~ still, ~-stoned, ~-stoning, ~-stove, ~ strainer, ~-sump, ~-tank, ~ tanker, ~-tape, ~ technology, ~-tempered, ~ tight, ~-tree, ~ tube, ~ vacuole, ~ varnish, ~ vermillion, ~ way, ~-wine colour, ~-wiper.

**oil**[2] v.t. & i. तैलाक्त करना, तेल देना, तेल लगाना या डालना, तेल मलना, चुपड़ना, चिकनाना, चिकनाई[F] लगाना या पहुँचाना; तैलीय तरल पदार्थमें परिवर्तित करना; ~ one's *hand* घूस देना; ~one's *tongue* चाटुकारिता[F] करना, चिकनी-चुपड़ी बातें[F] करना, चापलूसी[F] करना; ~ *the wheels* (शा० एवं ला०) नम्रता[F]से या घूस इत्यादिसे काम निकालना।

**oiled** –ड् a. तैलाक्त, तेलयुक्त, तेल मिला हुआ, तेल लगाया हुआ (~ *sardines*); (ग्रा०) हलकी मात्रा[F]में मदिरोन्मत्त; ~ silk चिकने पदार्थके प्रयोग द्वारा जलरुद्ध बनाया हुआ रेशमी कपड़ा।

**oiler** –'लर् n. तेल लगानेवाला, चिकनानेवाला; तेलवाला।

**oiliness** –'लिनिस् n. तैलाक्तता[F], तेलियापन, चिकनाहट[F], चिकनाई[F]; चाटुकारिता[F]।

**oilless** –ल्'लिस् a. तैलविहीन, तैलरहित, बेरोगन।

**oily** –'लि a. तैलाक्त, तैलपूर्ण, तैलसिक्त, तैलयुक्त, तैलीय, तैलवत्, स्निग्ध, चिक्कण, रोगनी, तेलिया, चिकना; अस्थिर; (आचरण इत्यादि) चाटुकार, चिकना-चुपड़ा, चापलूस, खुशामदी;
~ canvas, ~ lustre, ~ paper, ~ rag, ~ waste.

**oinomania** आएनमे'निअ n. = OENOMANIA.

**ointment** आएन्ट्'मन्ट् n. अभ्यंजन, **विलेप**, विलेपन, तैलाक्तनिर्मित लेप, उबटन, **मरहम**, मालिश[F]।

**Oireachtas** अेअॅरि'च्ट्स् n. आयरलैण्डका विधान संसद।

**O.K.** ओ.के. सर्वं कुशलम्, सब ठीक है, सब सही है।

**O.K.** All correct (perh. a humorous spelling of this; or Choctaw, Red Indian, *okeh*, so be it).

**okapi** अॅका'पि n. प्रग्रीव, मध्य-अफ्रीकी पशु-विशेष, ओकाफ, ओकापी।

**okay** ओ'के दे० O. K.

**oke** ओक्' n. तुर्की तौल[F] = १¼ किलोग्राम।

**Okla.** Oklahoma.

**okra** ओ(ऑ)'क्र n. भिंडी[F], ओकरा।

**-ol** –ल, (सुपद का अन्तिम अक्षर, जैसे, *meth*~, *phen* ~)।

**old*** ओल्ड् a. वयोवृद्ध, वृद्ध, गतवयस्क, गतायु, बुड्ढा, बूढ़ा*; वर्षीय, आयुका, उम्रका (*is ten years* ~); जरठ, जरातुर, जीर्ण, जीर्णशीर्ण, जर्जर, क्षयग्रस्त, नष्ट, फटा-पुराना (~ *clothes*); आयुगत गुणों या लक्षणोंसे युक्त (*child has an* ~ *face*); दीर्घकालसंस्थापित, दीर्घकालप्रसिद्ध, बहुकालिक, चिरकालिक, पूर्वकालिक, चिरघनिष्ठ, चिरप्रिय, चिरज्ञात, पुरातन, प्राचीन, बहुकालपूर्वनिर्मित, **पुराना*** (~ *Ocean*); गुण अथवा क्रिया[F]में अथवा कार्यकारिका शक्ति[F]के रूपमें अभ्यस्त अथवा पुरातन (~ *in crime*); प्राचीनयुग, प्राचीनकाल (*men of* ~); प्रयोगातीत अथवा अप्रचलित, असामयिक, केवल अथवा प्रधानतः विगत, पुराना पड़ा हुआ, गया-बीता, पुराना; ~ age वृद्धता[F], वार्धक्य, बुढ़ापा; ~ bachelor चिरकुमार, आजन्म कुमार; ~bird अनुभवी व्यक्ति, चौकन्ना व्यक्ति; ~ boy पुरातन छात्र या भूतपूर्व विद्यार्थी; ~ boy, chap, fellow, man पिता या पति आदि घनिष्ठ व्यक्ति; ~countries प्राचीन संस्कृतिवाले अथवा पुराने बसे हुए देश; ~country मातृभूमि[F], मातृदेश; ~ face (१८४४ में पुनरुज्जीवित) रोमन मुद्रण-टाइप; ~-fashioned व्यवहारातीत चलन या शैली[F]का, पुरानी चाल[F]का; ~-fashionedness चलनगतव्यवहारिता[F]; ~ fashions व्यवहारातीत चलन या शैलियाँ[F], O~ Glory अमेरिकी राष्ट्रीय ध्वजा[F]; ~ hand अभ्यस्त कर्मी, अनुभवी व्यक्ति, पुराना आदमी; O~ Indo-Aryan प्राचीन भारतीय आर्यभाषा; ~ London, Paris, England, *etc.* प्राचीनकालिक लन्दन, पेरिस, इंग्लैण्ड इत्यादि अथवा इनकी पूर्वदशाओं[F]के भग्नावशेष; ~salt अभ्यस्त या अनुभवी नाविक; ~ school पुरातन पन्थ; ~timber ⊙ = VETERAN; O~ Tom शराब[F]-का एक प्रकार; ~ woman अम्मा; भीरु तथा झंझटी व्यक्ति; ~ womanish किंचित् भीरु व्यक्ति; ~-womanishness किंचित् भीरुता[F]; ~-womanliness कायरता[F]; ~-womanly भीरु, कायर, डरपोक; ~ world पाताललोक, पुरातन जगत्, गैर अमेरिकी देश; *any* ~ *thing* (ग्रा०) कोई भी अच्छी-बुरी चीज[F]; *good* ~ (ग्रा०) नामके साथ प्रयुक्त, किसी व्यक्ति या वस्तु[F]के कार्यकी वास्तविक अथवा व्यंग्यपूर्ण प्रशंसा[F]में; *have a fine, good, high*, etc. ~ *time* (ग्रा०) अपना मनोरंजन करना, मजा उठाना, ऐश मनाना; *my* etc. ~ *bones* मैं या मुझको इत्यादि, जो कि वृद्ध है; *my* etc. ~ *man* (बोल०) पति; *my* etc. ~ *woman* (बोल०) पत्नी[F]; *of* ~ *standing* चिरसंस्थापित, बहुकालसंस्थापित; *of the* ~ *school* पुरातन प्रथानुयायी, पुरानी रीतियों[F]का पोषक; ~ *head on young shoulders* उम्रसे बड़ी बुद्धि[F]; *O* ~ *Lady of Threadneedle Street* इंग्लैण्डका बैंक; ~ *man of the sea* दृढ़ व्यक्ति; ~ *man's beard* एक काई[F]; *the good* ~ *times* पूर्वपीढ़ियों[F]के रीति-रिवाज इत्यादि; *the* ~ *man* अध्यात्मिक-जागृतिविहीन व्यक्ति; *the* ~*one* or *gentleman, O*~ *Harry, Nick, Scratch* etc. प्रेत, शैतान; *the O*~ *World* पूर्वी गोलार्द्ध; *the* ~ *year* सद्यः समाप्त अथवा अभी जानेवाला वर्ष; *young and*, ~ प्रत्येक व्यक्ति, बालक-युवक-वृद्ध सभी, छोटे-बड़े सब;

~-aged, ~-age pension, ~ alluvial, ~ beliefs, ~blue, ~bullets, ~ campaigner, ~ case, ~ cases examination room, ~ cedar, ~ china, ~-clothesman, ~ coral, ~ crops, ~ debt, ~-established, ~-faced, ~ family, ~ friend, ~ fund, ~ fustic, ~-gentlemanly, ~ gold, ~ grudge, ~ guard, ~-hearted, ~ hind, ~ ivory, ~-looking, ~ magazines, ~ maid, ~ memories, ~mountain, ~name, ~new, ~-newspapers, ~ offender, ~ order, ~ pink, ~ record, ~ red, ~ region, ~ rose, ~ scale, ~ scarlet, ~series, ~- sighted, ~standing, ~ stream, ~ times, ~ trench, ~tuberculin, ~valley, ~ wine, ~ wood.

**olden**[1] –'डॅन् v.t. & i. जीर्ण या पुराना इत्यादि करना या होना जैसे आयु[F]के साथ।

**olden**[2] a. (प्रा० एवं सा०) प्राक्तन, पुराकालीन, पुराण, पुरातन, प्राचीन, पूर्वयुगीन, पुराना।

**oldest** ⊙ –डिस्ट् a. (आयु[F]में) सबसे वृद्ध, सबसे बड़ा।

**oldish** –डिश् a किंचित् पुरातन, ईषद्-वृद्ध, किंचित् प्राचीन, पुराना-सा, किसी कदर पुराना।

**oldness** –ड्'निस् n. (अब क०) पुरातनता[F], प्राचीनता[F], पूर्वकालीनता[F], प्राक्कालीनता[F], चिरकालिकता[F], बहुकालिकता[F], पुरानापन; जीर्णता[F], जर्जरता[F]; वृद्धत्व, बुढ़ापा।

**oldster** –स्टॅर् n. वयस्क, बड़ा।

**Old Test.** Old Testament.

**O.L.Dy.** Out-lying Dispensary.

**oleaginous** ओलिॲजिॅनॅस a. मसृण, तैलाक्त, तैल-गुणयुक्त, चिक्कण, स्निग्ध, तैलधर्मा, चिकना, चर्बीदार, रोगनी, तेलिया।

**oleaginousness** –निस् n.= OILINESS.

**oleander** ओलिॲन्'डॅर् n. (वन०) करवीर, चण्डात, हयमारक, **कनेर**, एक झाड़ी[F]।

**oleaster** ओलिॲस्'टॅर् n. वद्र कंकोली[F], जंगली जैतून।

**oleate** ओ'लिॲट् n. (रसा०) म्रक्षिक, ओलिक तेजाबका नमक।

**olefiant** ओलिॅफ़ाइ'ॲन्ट्, ॲली'फ़िॲन्ट् a. (रसा०) तैलकर, T; ~ gas (चि०) **एथिलेन गैस**[F]; प्रकाशकर गैसों[F]मेंसे एक, T.

**olefine** ओ'लिफ़ाइन् n. तैलकारी[F], एक रासायनिक तेल।

**oleic** ⊙ ॲले'इक a. तैलीय, तैल-सम्बन्धी; तैल-निर्मित, तेलका (~ *acid*)।

**oleiferous** ओलि'फ़ॅरॅस् a. तैलद, रोगनदार, तेलवाला।

**olein** –'लिइन् n. (चि०) स्थिर तैलोंका मुख्य-संघटक; (रसा०) म्रक्षि, ओलिक तेजाबसे बनी ग्लीसरीन, T.

**oleo-** तेल-, तैल- (~ *graph*, ~ *margarine*, ~ ~ *meter*, ~ *resin*)।

**oleograph** ओ'लिॲग्राफ़ n. तैलचित्र, रोगनी तस्वीर[F]।

**oleography** –ऑ'ग्रॅफ़ि n. तैल-चित्रकारी[F]।

**oleomargarine** ओलिॲमार्'गरिन् n. कृत्रिम नवनीत, बनावटी मक्खन, **तेल मारगरीन**।

**oleometer** ओलिऑ'मिटॅर् n. तैलमान, तैलमापक-यन्त्र।

**oleoresin** ओलिॲरे'ज़िन् n. तैलोद्यास, तेलमें मिला बिरोजा, **तैलीय राल**।

**oleraceous** ऑलॅरे'शॅस् n. शाक-विषयक, तरकारीका, सागका।

**oleum** ⊙ ओ'लिॲम् n.= OIL.

**olfaction** ऑल्फ़ैक्'शॅन् n. (श० र० शा०) घ्राणशक्ति[F], गंधज्ञान; घ्राणेन्द्रिय[F]; घ्राण, सूँघना।

**olfactive** –'टिव् a. घ्राण-सम्बन्धी, नासिका[F]-सम्बन्धी।

**olfactology** ⊙ –टॉ'लॅजि n. गन्धविज्ञान।

**olfactometer** ⊙ –'मिटॅर n. गन्धमान, घ्राणशक्ति-मापक, घ्राणमापी।

**olfactometry** –ट्रि n. गन्धमिति[F], **घ्राणमिति**[F]।

**olfactory** ⊙ –'टॅरि १. n. नस्य, नासा[F], नाक[F]; गन्ध[F]; २. a. (चि०) **घ्राण-**, नासा-; **गन्धीय, गान्धिक, गन्ध-**, गन्ध-ज्ञान सम्बन्धी, घ्राण-सम्बन्धी, सूँघनेवाला; ~ organ घ्राणेन्द्रिय[F], नासिका[F], नाक[F],

~ area, ~ buds, ~ bulb, ~ capsule, ~ cell, ~ hair, ~ lobe, ~ nerve, ~ nerve fibre, ~ peduncle, ~ pit, ~ plate, ~ sac, ~ sensation, ~ sense, ~ tract, ~ tubercle.

**olibanum** ॲलि'बॅनॅम् n. तुरुष्क, लोबान, (वृक्षोंसे) बहनेवाला गोंद।

**olid** ऑ'लिड् n. दुर्गन्धि[F], बदबू[F]।

**oligaemia** ⊙ ओलिजी'मिॲ n. (चि०) अल्प रक्तता[F], असामान्य रक्ताल्पता[F], रक्तकी असाधारण कमी[F]।

**oligarch** ऑ'लिगार्क् n. उच्चकुलतन्त्री, धनिकतन्त्र, अधिकारी।

**oligarchic, -al** –र्'किक्, -ॲल् aa. उच्चकुलतन्त्रीय, अल्पतन्त्रीय, स्वल्पजनसत्तात्मक।

**oligarchy** –'लिगार्कि n. कुलतन्त्र, स्वल्पतन्त्र, अल्पजनाधिपत्य, धनिकतन्त्र, **अल्पतन्त्र**, थोड़े-से लोगों द्वारा शासित राज्य अथवा उनकी सरकारें[F]; उपर्युक्त शासन-तन्त्रके अधिकारी।

**oligist** ऑ'लिजिस्ट् n. शोणितिज, कच्चा लोहा।

**oligistic** –'टिक् a. कच्चे लोहेका।

**olig(o)-** लघु-, अल्प- (~*ocarpous*, ~*merous*)।

**oligocene** ऑ'लिगॅसीन् n. (भू०) लोहयुग, आदिनूतन युग।

**oligoclase** ऑ'लिगॅक्लेस् n. अल्पदलिज, T. चूनेकी चट्टान[F]की जाति[F]का पदार्थ।

**oligocythaemia** ⊙ ऑलिगोसिथी'मिॲ n. (चि०) अल्प-रुधिर-कणिका[F]-रक्तता[F], रक्तके लाल कणोंकी अल्पता[F]का विकार।

**oligomerous** ⊙ ऑलिगॉ'मॅरॅस् a. (वन०) अल्पावयवी।

**oligophagous** ⊙ ऑलिगॉ'फॅगॅस् a. अल्पभक्षी, अल्पाहारी।

**oligopod** ⊙ ऑलि'गॅपाड् n. अल्पपाद, छोटे पैरवाला।

**oligopoly** ⊙ ऑलिगॉ'पॅलि n. (अर्थ०) अल्पाधिकार।

**oliguria** ऑलिग्युअॅ'रिअॅ n. (चि०) अल्पमूत्रमेह, अल्पमूत्रताF, पेशाबकी कमीF।

**olio** ओलिओ (pl. -s) n. मिश्रण, संग्रह, मिलावटF, पँचमेल, घाल-मेल, गड-मड; मिश्रित भोजन, खिचड़ीF, विभिन्न मांसों और भाजियोंFकी चखनीF, कोर्मा, दुपियाजा, पुलाव।

**olitory** ऑ'लिटॅरि a. शाकीय, शाक-सम्बन्धी, साग-सब्जीFसे सम्बन्धित।

**olivaceous** ऑलिवे'शॅस् a. आबभ्रु, जैतूनी, जैतूनके रंगका।

**olivary** ऑ'लिवॅरि a. अण्डाकार, तैलबदराकार, जैतूनके आकारका।

**olive** ऑ'लिव् १. n. (~-*tree* भी) जैतूनका वृक्ष अथवा जितवृक्ष, जैतून, पीले-सफेद रंगकी संकीर्ण पत्तियोंवाला चिरहरित वृक्ष-विशेष, तैलबदर; जैतूनकी पत्तीF, पत्तियोंF-का हार अथवा जैतूनकी शाखाF; जैतूनका फल या गुठलीF; तिक्त नीलाभ-श्याम रंगकी छोटी अण्डाकार गुठलीF; जैतूनकी लकड़ीF या तैलबदर काष्ठ; जैतूनका रंग, तैलबदर हरिवर्ण; जैतूनी (~-*green* भी); (वर्ण या रंग-सम्बन्धी) पीताभ-कर्बूर, कुछ-कुछ कालापन लिये हुए भूरा; (pl.) धीमी आँचFमें शाकके साथ पकाये हुए गायF या बछड़ेके मांसके कतले; जैतूनके फलकी आकृतिF-की घोंघोंकी किस्मेंF; जैतूनकी आकृतिFकी घुण्डीF, बटनF इत्यादि; ~-branch शान्तिF अथवा सुलहFकी प्रतीक जैतूनकी शाखF; शिशु, बाल, बालक; ~oil तैलबदर तैल, (कृषि०, रसा०) जैतूनका तैल; ~ yard जैतूनका खेत; *hold out the ~-branch* मित्रताF प्रदर्शित करना, शान्तिF या सुलहFके प्रस्ताव करना; मेल-मिलापका प्रस्ताव करना।

~-bordered, ~brown, ~bulbul, ~-cheeked, ~-coloured, ~-complexioned, ~-crown, ~ flycatcher, ~ green, ~ grey, ~ knot, ~-shaded, ~-shadowed, ~-sided, ~-skinned, ~ tubercle, ~-wood, ~ oil, ~ yellow.

**olivenite** ॲलि'वॅनाइट् n. तैलबदरवर्ण रासायनिक पदार्थ-विशेष।

**Oliver** ऑ'लिवॅर् n. यन्त्र-घन, कील-काँटा गढ़नेका छोटा हथौड़ा।

**Oliverian** ऑलिविअॅ'रिॲन् n. आलिवर क्रामवेलका हामी।

**olivet, olivette** ⊙ आलिवि'ट्, ऑलिवे'ट nn. जैतूनकी आकृतिFकी घुण्डीF।

**olivine, -in** ऑ'लिवा(इ)न्, -इन् n. हरितोपल, एक रत्न विशेष, T.

**olla** ऑ'लै n. कलश, सुराहीF।

**ollapodrida** ऑ'लॅ-पॅड्री'डॅ n. मांस या भाजीFका उबाला हुआ भोजन।

**-ology**[1] –ऑ'लॅजि -विज्ञान; -शास्त्र (*bi~*, *ge~*)।

**ology**[2] ऑ'लॅजि n. (बोल०) विज्ञान।

**olpe** ऑ'लॅपि n. (प्राचीन यूनानी) एक सुराहीF।

**Olym.** Olympiad.

**olympiad** ॲलिम्'पिॲड n. घटनाओंFके तिथि-निर्धारणमें प्राचीन यूनानियों द्वारा प्रयुक्त शब्द, ओलम्पायी खेलोंके बीचका चार वर्षोंका समय।

**Olympian** ॲलिम्'पिॲन् १. n. अतिमानव; शान्त और विरागी मनुष्य; प्राचीन यूनानके बड़े देवताओंमेंसे एक देवता; ओलिम्पसका निवासी; २. a. सात्विक, श्रेष्ठ, उत्कृष्ट, भव्य, दिव्य, देवलोकवासी, ओलिम्पस।

**Olympic** –'पिक् a. ओलम्पिया-सम्बन्धी; ~ games प्राचीन यूनानियों द्वारा ओलिम्पियामें प्रत्येक चार वर्षके बाद मनाये जानेवाले उत्सव; चतुर्वार्षिक अन्तर्राष्ट्रीय खेल-कूद-प्रतियोगिता-सम्मेलन।

**o.m.** *omni mane*, every morning.

**O.M.** Order of Merit; Old Measurement; Office Manual; Ordnance Map.

**-om** संज्ञार्थक प्रत्यय (*bloss~*, *bott~*, *fath~*)।

**omadhaun** ऑ'मॅडॉन् n. मूर्ख, मूढ, निर्बुद्धि।

**ombre** ऑम्'बॅर् n. ताशका एक खेल-विशेष।

**ombro-** वर्षा- (*~logy*, *~meter*)।

**ombrology** ऑम्ब्रॉ'लॅजि n. वर्षाज्ञान, वर्षाविज्ञान।

**ombrometer** –'मि'टॅर् n. वर्षामान, वर्षामापक।

**omega** ओ'मि'गॅ n. यूनानी वर्णमालाFका अन्तिम अक्षर (W), लम्बाकार O, दीर्घ ओ, ह, हवर्ण, हकार; अन्तिम विकास; अनुक्रममें अन्तिम (वस्तुF, व्यक्ति); alpha and ~ आदि और अन्त।

**omelet(te)** ऑम्'लि'ट् n. सुजिया, पकवान (विशेष), ऑमलेट; savoury ~ शाक मिश्रित ऑमलेट; sweet ~ चीनीF या मुरब्बा मिलाकर बनाया हुआ ऑमलेट; *cannot make an ~ without breaking eggs* बिना साधनोंके उद्देश्यकी पूर्तिF नहीं होती।

**omen** ओ'मे'न् १. n. भविष्यवाणीF, भविष्यसूचक भावार्थ; शकुन, अपशकुन, पूर्वाभास, पूर्वचिह्न, शुभाशुभचिह्न, शुभलक्षण, अशुभलक्षण, सगुन; २. v.t. भविष्यवाणीF करना, पूर्वाभास देना, अपशुकनकी सूचनाF देना।

**omental** ॲमे'न्'टॅल a. (चि०) वपावहनीय, उदरावयवीय, वपा-, पेटके अवयवसे सम्बन्धित।

**omentum** –टॅम् n. (चि०, कृषि०) युज, वपा, वपा-जाल, पेटका परदा जो उदरस्थ आशयोंको जठरके साथ जोड़ता है।

**omer** ओ'मॅर n. (हिब्रूजातिFका) एक माप, ओमर।

**omicron** ॲमाइ'क्रॅन् n. यूनानी अक्षर (O, o); ७० की संख्याF।

**ominous** ऑ'मिनॅस a. अपशाकुनिक, अपशकुन-

सम्बन्धी, अनिष्टशंसी, भविष्य दुर्घटना-सूचक, अपशकुनका, अपशकुनी; शाकुनिक (दुर्लभ), अशुभशासी, अशुभ, दुर्लक्षण, अलक्षण, अमंगल-सूचक।

**ominousness** –नि॑स् n. अशुभता^F, अपशकुन, अमंगल।

**omissibility** ॲमिसिबि'लिटि n. लोप्यता^F, अतिक्रमणीयता^F।

**omissible** –सिबॅल a. उपेक्षणीय, लोप्य, अतिक्रमणीय, अनुल्लेखनीय, त्याज्य।

**omission** –शॅन् n. अवहेलना^F, उपेक्षा^F, असम्पादन, छूट; त्रुटि^F, भूल^F, **चूक**^F, गलती^F, लापरवाही^F; अतिचार, अतिक्रम, वर्जन, लंघन, **लुप्ति**^F, लोपन, लोप, त्याग; (कानून) कार्यलोप, **अकरण**, अकृत, न करना; अप्रतिपालित कर्त्तव्य; *sins of ~ and commission* लुप्ति-पाप या लोप-पाप एवं कृत पाप।

**omissive** –'सिव् a. असम्पादन-सम्बन्धी; लंघन-सम्बन्धी; ऋणात्मक।

**omit** अमिट् v.t. असम्पादित छोड़ना, उपेक्षा^F करना; **न करना**; सन्निविष्ट न करना, सम्मिलित न करना, उल्लेख न करना, **लुप्त करना**, लोपन करना, मिटाना, निकालना, **छोड़ देना**, छोड़ जाना, **छोड़ना**, **छूटना**, चूकना, भूलना, बिसारना, चूक जाना, शामिल न करना।

**ommatidium** ऑमॅटि'डिॲम् n. (जीव०) **नेत्राणु**।

**ommum** ऑमॅम्' n. **अजवायन**।

**omni-** सर्व- (*~ competent, ~ farious, ~ genous, ~potence, ~presence, ~science, ~scient, ~vorous*)।

**omnibus** ऑम्'निबॅस् १. n. (pl.-*es*) संवाहन, सर्वयान, सर्ववेशनी^F; दस^F (*hotel~, family~*); (*~ book*) व.म मूल्यपर प्रकाशित तथा एक ही लेखककी अनेक कहानियाँ^F, नाटकों इत्यादिकी पुस्तक^F; २. a. सार्वत्रिक, **सर्वग्राही** (*~ test*), बहुगर्भित, बहुपदीय, बहु उद्देश्य-साधक, (*an ~bill*); **बहुस्थान-**; बहुस्थानीय (*~circuit*); ~train सब स्टेशनोंपर रुकनेवाली गाड़ी^F; ~wire (बिजली^F) सर्वतरंगी तार।

**omnicompetence** ऑम्निकॉम्'पि'टॅन्स् n. सर्वकार्याधिकार, सभी काम करनेका वैधानिक अधिकार।

**omnicompetent** –न्ट a. सर्वकार्याधिकृत, सब कार्य करनेके वैधानिक अधिकारसे युक्त।

**omnidirectional** ऑम्निडरे'क्'शॅनॅल् a. सर्वतोमुखी, **सर्वदिशिक**, सर्वदिक्, सब ओरका।

**omnifarious** ॲम्निफ़ ॲ'रिॲस् a. सर्वविध; सब प्रकारका, भाँति-भाँतिका।

**omniferous** ऑम्नि'फ़ॅरॅस् a. सर्वोत्पादक, अनेक प्रकारकी वस्तु^F उत्पन्न करनेवाला।

**omnific**–'फ़िक a. सर्वोत्पादक, सबको उत्पन्न करनेवाला।

**omniform** ऑम्'निफ़ार्म a. सर्वाकृति, सभी आकृतियोंवाला।

**omniformity**–मिटि n. सर्वाकार, हर आकारका होना।

**omnigenous** ऑम्नि'जि'नॅस् a. सर्वजातीय, सब प्रकारका, हर मेलका।

**omniparity** ऑम्निपै'रिटि n. सर्वसाम्य, सर्वसमता^F।

**omniparous** ऑम्नि'पॅरॅस् a. सर्वनिर्माता, सभी चीजें^F बनानेवाला।

**omnipatient** ऑम्निपे'शॅन्ट् a. सर्वतितिक्षु, सर्वसहिष्णु, सब कुछ सहनेवाला।

**omnipercipience** ऑम्निपॅर्सि'पिॲन्स् n. सर्वदर्शिता^F, सर्वबुद्धिता^F, पूरी समझ^F।

**omnipercipient** –न्ट् a. सर्वदर्शी, सर्वज्ञ।

**omnipotence** ऑम्नि'पॅटॅन्स् n. सर्वसामर्थ्य, अमितशक्तित्व, असीम शक्ति^F, अपार शक्ति^F, सर्वशक्तिमत्ता^F, ईश्वरता^F, अत्यधिक प्रभाव।

**ommipotent** –न्ट् a सर्वशक्ति, सर्वशक्तिमान्, सर्वसमर्थ; the O~ सर्वशक्ति^F; ईश्वर, सर्वशक्तिमान्।

**omnipresence** ऑम्निप्रे'ज़ॅन्स् n. सर्वव्यापिता^F, विश्वव्यापिता^F, सर्वव्यापकता^F, सर्वव्याप्ति^F, विश्वव्याप्ति^F, विश्वरूपता^F, विश्वात्मकता^F।

**omnipresent** –न्ट् a. सर्वज्ञ, सर्वज्ञानी, सर्वात्मक, सर्वव्यापी, सर्वव्यापक, सर्वगत, विश्वरूप, विश्वात्मा।

**omniscience** ऑम्नि'शॅन्स् n. सर्वज्ञता^F, सर्वज्ञान अथवा उसका दिखावा, ईश्वरता^F।

**omniscient** –शॅॲन्ट् a. सर्वज्ञ, त्रिकालज्ञ, सर्वविद्, सर्वज्ञानी, विश्वनेत्र, सर्वसाक्षी, सर्वदर्शी; the ~ सर्वज्ञ ईश्वर, सर्वान्तर्यामी परमात्मा।

**omnium** ऑम्'निॲम् n. कुल पूँजी^F, राशि^F; ~ gatherum अद्‌भुत मिश्रण, वस्तुओं^F का फुटकर ढेर, व्यक्तियोंकी फुटकर भीड़^F; आम दावत^F।

**omnivore** ऑम्नि'वोॲर् n. (जीव०) **सर्वाहारी प्राणी**, सर्वभक्षी जीव।

**omnivorous** ऑम्नि'वॅरॅस् a. सर्वभक्षी, सर्वभोजी, **सर्वाहारी**।

**omnivorousness** –नि॑स् n. सर्वभक्षिता^F, सर्वभोजिता^F।

**omohyoid** ऑमॅहाइ'आएड a. (चि०) **अंसकण्ठिकी**^F।

**omophagia** ओमॅफ़े'जिॲ n. (धार्मिक विषयोंके लिए) कच्चा मांस खानेकी प्रथा^F; (चि०) आम भक्षण, अपक्व भक्षण।

**omophagous** ॲमॉ'फ़ॅगॅस् a. (चि०) आम भक्षक, कच्चा मांस खानेकी प्रथावाला।

**omoplate** ओ'मॅप्लेट् n. (चि०) अन्स-फलक, स्कन्धास्थि^F, कन्धेकी हड्डी^F।

**omphacite** ऑम्'फ़ॅसाइट n. (खनि०) शाद्वलिज।

**omphalic** ऑम्फ़ै'लिक् a. नाभ्य, नाभि-सम्बन्धी।

**omphalism** –फ़ॅलिज़्म् n. केन्द्रीयकरण (विशे० शासकीय)।

**omphalitis** ऑम्फ़ॅलाइ'टिस् n. (चि०) नाभिशोथ।

**omphalo-** –फ़ॅलॅ- नाभि- (*~cele, ~mesenteric*)।

**omphalocele** –लॅसील् n. (चि०) नाभिवर्ध्म, नाभितुण्डि^F, नाभिस्फोट।

**omphalos** –लॉस् n. नाभि[F]; डेल्फी नामक स्थानपर गड़ा पत्थर जिसे संसारका केन्द्रविन्दु बताया जाता है।

**-on** संज्ञार्थक (*cap~*, *mas~*)।

**on-** अग्र-, अग्रतः, आगेकी ओर, पर ( *~ coming*, *~ flow*, *~ goings*, *~ hanger*, *~ looker*, *~rush*)।

**on¹** ऑन् १. n. (क्रिकेटके खेलमें विकेटकीपरके सामने) दाहिने हाथका मैदान (*a fine drive to the ~*); २. a. क्रिकेटके खिलाड़ीके दाहिने हाथकी तरफका अथवा उस तरफके मैदानका; सटा हुआ, लगा हुआ; ३. adv. अनवरत, अविराम, निरन्तर, लगातार, बराबर, और आगे, आगेकी ओर या तरफ, बढ़के, जारी (*getting ~ for two o'clock*); उधर, परे, ऊपर, पर, को, में, से (*put the tablecloth ~*); पहने हुए; ४. v.t. *~-drive* दाहिनी ओर हाँकना; *be ~* (बोल०) किसीके पक्षमें होना, साथ देना; *be ~ to* person किसी व्यक्तिके इरादोंको जान लेना; *get, be, ~* दाँव लगाना, दाँव लगा चुकना; *Macbeth is ~* नाटक खेला जा रहा है; *~ licence* शराब[F]की दुकान[F]के अन्दर शराब[F] पिलानेकी समनुज्ञा[F] है; *send ~* आगे भेज देना; *~ with your* coat पहन लो।

**on²*** prep. ऊपर*, पर*, को, में (*sat ~ the table*); अभिप्राय, उद्देश्य, आधार, केन्द्र[F], धुरी[F], स्तर (दृढ़ीकरण अथवा प्रत्याभूति[F]के साथ) पर (*based ~ fact*); (समयका) तत्क्षणान्तर, फलस्वरूप, तत्काल, उसी समय, में, बीचमें (*happened ~ the morning* etc. *of 29 Feb.*, *~arriving, my return, I found*); संश्रित, ससक्त, उपागत, निकटागत, संस्पृष्ट, निकट, पार्श्वमें, पास, सामने, आगेकी दिशा[F]में, ठीक बाद या पीछे, ठीक ऊपर या पर (*serve a notice, writ, ~*); अतिरिक्त रूपसे (*ruin ~ ruin*); विषयक, सम्बन्धसे, प्रभाव डालते हुए, में रहते हुए, में चलते हुए (*did it ~ my way* इत्यादि); लागू; (संज्ञा[F]के साथ क्रिया[F] या दशा[F]में प्रयुक्त) पर, से, के साथ, (*~ the look-out* अथवा विशेषणके साथ, *~ the cheap, sly*); *bowling is ~ the wicket* गेंद[F]का सीधे विकेटकी ओर फेंका जाना, *gone ~* (ग्रा०) मोहित, लट्टू; *~ account of* के कारण, के मद्धे; *~ deer*⊙ हिरनके लिए; *~ duty* कामपर; *~hand*⊙ मेरे द्वारा; *~lectures* व्याख्यान-सम्बन्धी; *~life*⊙ जीवन-सम्बन्धी; *~me*⊙ मेरे विरुद्ध; *~no account* किसी प्रकार नहीं; *~ probation* परिवीक्षाधीन; *~road* (सैन्य०) ठीक है; *~ the advice of* के परामर्शसे; *~the contrary* इसके विपरीत, प्रत्युत, उलटे; *~ the face of it* प्रत्यक्षतः, बाह्यतः, देखनेमें; *~ the instant* तत्काल, फौरन; *~ the train*⊙ ट्रेन[F]में; *~the whole* कुल मिलाकर; *~ time, the minute*, etc. ठीक समयपर; *is rather ~* कुछ नशेमें है;

*~flowing*, *~hanger*, *~lay*, *~look*, *~rushing*, *~shore*, *~-side*.

**onager** ऑ'नॅजॅर n. गोरखर, जंगली गधेकी एक जाति[F], ओनेगर।

**onanism** ऑ'नॅनिज़्म् n. अपूर्ण मैथुन, हस्तमैथुन, आत्मव्यभिचार।

**onanist** –निस्ट् n. आत्मव्यभिचारी।

**once** वन्स् १. adv. एकदा, केवल एक अवसर या एक समयपर, एक बार (*have read it more than ~*); किसी (विगत) समयमें, पहले कभी (*~ there was a giant*); किसी निश्चित किन्तु अविशिष्ट विगत अवसरपर (*~upon a time* भी); कभी, एक या पहली बार, बिलकुल (*if we ~lose sight of him*); २. conj. एक बार, एक मरतबा, एक मौका, एक दफा, कभी भी (*~is enough for me*); ज्योंही, जब एक बार, यदि केवल एक बार (*~he hesitates, we have him*); *~-over*⊙ प्रारम्भिक निरीक्षण; *at ~* तुरन्त, एकदम, फौरन; *don't all speak at ~* आप सब एक साथ न बोलिए; *for this* or *that, ~* अपवादस्वरूप किसी एक अवसरपर, बस अबकी बार, बस उसी मरतबा; *~ and again* बार-बार, एक बारसे अधिक; *~bit twice shy* कष्ट, (हानि[F] इत्यादि) सतर्कता[F] या सावधानी[F]की शिक्षा[F] दे देते हैं; *~ for all* निश्चित रूपसे, सदाके लिए, आखिरी तौरपर; *~ in a while* or *way* क्वचिद्, बहुत कम; *~more* एक बार और, फिरसे।

**oncer** –'सॅर् n. केवल रविवारको गिरजाघर जानेवाला।

**oncology** ऑन्कॉ'लॅजि n. (चि०) अर्बुद-विज्ञान, फोड़े-फुन्सियों[F]का ज्ञान।

**oncome**⊙ ऑन्'कम् n. बौछार; आक्रमण, वार।

**oncometer** ऑन्कॉ'मि`टॅर् n. (शरीरका) अवयव-मापी, अवयव-भार-मान, अवयवोंके परिमाणको नापनेका यन्त्र; (चि०) अर्बुदमापी।

**oncoming¹**⊙ ऑन्'कमिंग् १. n. उपागम, पहुँच[F]।

**oncoming²**⊙ a. समीपी, नजदीकी, निकट आनेवाला।

**oncost** ऑन्'कॉस्ट n. अधिव्यय, अतिरिक्त व्यय, ऊपरी खर्च; (*~man* भी) खानमें काम करनेवाला मजदूर।

**oncotomy** ऑन्कॉ'टॅमि n. अर्बुदच्छेदन, अर्बुद, विद्रध इत्यादिका छेदन, रसौली[F]की चीर-फाड़[F]।

**on dit** (F) n. अनुश्रुति[F], जनवाद।

**-one, -on** महा-, बड़ा (*million, trombone*)।

**one** वन्' (numeral) १. n. एक, एककी संख्या[F], एक वस्तु[F], एकका अंक, (उद्देश्यों, मतों, कार्यों, भागों, इकाई[F] आदिमें), अभिन्नता[F], ऐक्य, एकरूपता[F], अनन्यता[F], संयुक्तता[F], अनुपमता[F], अविभक्तता[F], अविरोधता[F]; कोई एक वस्तु[F] या व्यक्ति अथवा उदाहरण (*God is ~*); लुप्त संज्ञा[F]के लिए A के स्थानपर प्रयुक्त (*one man*); सूचित व्यक्ति या वस्तु[F] (*~of them lost his hat*); २. a. एक, दोका आधा (*~is half of two*); मात्र-एक, ऐक्य-विधायी, एकरूप, अपरिवर्तित, अनन्य, अविभक्त, अभिन्न, संयुक्त, वही; अकेला, केवल, एक, (*is ~ and undivided*); ३. pron. विशिष्ट प्रकारका व्यक्ति, कोई; मनुष्य जाति[F]का कोई व्यक्ति; (possessive ~'s,

गठरी[F], बण्डल, पुलिन्दा, माल-बन्द; बुकचा, मोट[F], पार्सल (प्रायः ~s ०), (वाणि०) पैक करनेका खर्च; (सामानसे भरा) सन्दूक ।

**package**[2] v.t. गठरी[F] बाँधना, बण्डल बाँधना, पुलिन्दा बनाना, मोट[F] बनाना, पार्सल करना, सन्दूकमें बन्द करना; संवेष्टित करना, लपेटना ।

**packed** –क्ड् a. संवेष्टित, संचित, पैक किया हुआ; बँधा हुआ (~*goods*); संकुल, भरा हुआ (~*house*) ।

**packer** –'कॅर् n. संवेष्टक, वेष्टक, बन्धक, बण्डल बनानेवाला (~*coolie*); (मांस, फल) डिब्बोंमें भरनेवाला (व्यक्ति); संवेष्टित्र, पैकिंग[F]की मशीन[F] ।

**packet** –किॅट् n. पत्रवेष्टन, संवेष्टिका[F], संवेष्ट, पुलिन्दा, छोटा बण्डल, मुट्ठा, पैकेट; (सट्टेकी) अल्पधनराशि[F]; ~-boat (or *ship*) डाक[F]की नाव[F] (या जहाज) ।

**packing** –किंग् n. संवेष्टन, वेष्टन; बण्डल बनाना, पुलिन्दा बाँधना, बँधाई[F], पैकिंग; संवेष्टन-सामग्री[F]; (रसा०) संकुलन, (चि०) (गुहा[F] या व्रणका) निपूरण, भरती[F], भराई[F], (कृषि०) बत्ती[F] भरना; तैलशोषक वस्तु[F]; (चि०) भराई[F]की वस्तु[F]; ~-needle सूजा; ~ piece भराव, पच्चर; ~ sheet (*pack sheet*) पैकिंग[F] करनेका वस्त्र; (जलचिकित्सा[F]में रोगीको लपेटनेके लिए प्रयुक्त) गीला वस्त्र; *send* person ~ तत्काल कार्य-मुक्त करना, खड़े-खड़े निकालना;

~ account, ~ bay, ~ case, ~ charges, ~ co-efficient, ~ conditions, ~ effect, ~ energy, ~ fraction, ~ gangs, ~ gland, ~ grass, ~ jury, ~ material, ~ needle, ~ note, ~ paper, ~ pieces, ~ press, ~ ring, ~ shed.

**pact** पैक्ट्' n. & v.t. संविदा[F] (करना), वचनपत्र (देना), बन्धेज (करना), पाशक (करना), प्रतिश्राव (करना), सन्धि[F] (करना), वचनपत्र (लिखना), समझौता (करना), सुलहनामा (लिखना), इकरारनामा (करना); peace ~ सन्धिपत्र ।

**paction**[1] –क्'शॅन् n. संविदा[F], बन्धेज, पाशक, प्रतिश्राव, समझौता, सुलहनामा, इकरारनामा ।

**paction**[2] v.t. समझौता करना ।

**pactional** –नॅल् a. संविदीय, संविदा-विषयक, बन्धेज-विषयक, पाशक-विषयक, प्रतिश्राव-सम्बन्धी, समझौतेका, सुलहनामेका, इकरारनामेका ।

**pactum de contrahendo** संधिपूर्व समझौता ।

**pad**[1] पैड्' n. राजपथ, राजमार्ग, पंथ, मार्ग, सड़क[F], रास्ता, राह[F] (*gentleman of the* ~); बटमार, डाकू, लुटेरा ।

**pad**[2] n. तल्प, चय, लेखनचय, पत्राली[F] (*writing* ~); मसीतल्प, संची, सोखता, पैड (*ink*-~); उपबर्ह; कवलिका[F], पूर; (फलोंको मापनेकी) एक टोकरी[F]; उपधान, पलान, चारजामा, जीन[F], नरम जीन[F]; मसनद[F], गद्दी[F], भराव; (क्रिकेट) पैड, गद्दी[F]; (चौपायोंके पैरकी) मांसल गद्दी[F], तलवेका मांसल भाग; (सामान, औजार, जेवर आदि रखनेका) गद्दीदार कोष्ठक, खाना; ~-lock ताला; ~ stone पत्थरपद, ढोका ।

**pad**[3] v.t. & i. अन्दर गद्दी[F] भरना, गद्देकी तह[F] देना; (वाक्य आदिमें) व्यर्थके शब्द भरना; ~ed cell पागलखानेका गद्दीदार दीवारोंवाला कमरा; ~ *it*, ~ *the hoof* (ग्रा०) पदयात्रा[F] करना, पा-प्यादे चलना ।

**pad**[4] v. i. पैदल यात्रा[F] करना, पा-प्यादे चलना; भ्रमण करना, कदम रखना, चलना ।

**padding** –'डिंग् n. गद्दी[F], गद्दा; भरतीका माल, व्यर्थका शब्द; भराई[F]; ~-ken चोरोंकी खोह[F] ।

**paddle**[1] पैॅडॅल् n. क्षेपणी[F], चप्पू, नौका-दण्ड, डाँड़; छोटा बेलचा; बेलचेके आकारका अन्य औजार; पैडल; मछली[F]के पंख, पर, बाहु; कछुएके पैर; नाव[F] खेना, खेनेकी एक बारी[F]; ~-wheel क्षेपणी-चक्र, नौका-चलनी[F];

~-beam, ~-board, ~-boat, ~-box, ~-cock, ~fish, ~-shaft, ~-wheel, ~wood.

**paddle**[2] v. i. & t. डाँड़ या चप्पूसे (छोटी नाव[F]) खेना, (धीरे धीरे) नाव[F] खेना, (पंखोंसे) पानीमें तैरना; जलक्रीड़ा[F] करना, उथले जलमें पाँवसे छप-छप करना; पैडिल चलाना; डगमगाकर (*in*, *on*, *about* के साथ) ठुमुक-ठुमुककर चलना, चलना ।

**paddler** –लॅर् n. चालक, चलानेवाला, पैडिल मारनेवाला; नाविक, खेवैया, खेनेवाला ।

**paddock** पैॅडॅक् n. दादुर, मण्डूक, मेंढक; (कृषि०) वाटिका[F], बाड़ा, बाड़ी[F], छोटा मैदान, छोटा खेत; दौड़[F]का मैदान, घोड़ोंके एकत्र होनेकी जगह[F] ।

**paddy**[1] पैॅडि n. (कृषि०) धान्य, शाली, धान;

~-bird, ~-field warbler, ~ husk, ~-husking, ~ separator.

**paddy**[2] n. आयरलैण्डके निवासियोंका उपनाम ।

**paddy**[3], **paddywhack** पैॅडिहैक् nn. (बोल०) रोष, खीझ[F] ।

**padella** पॅडेॅ'लॅ n. (विशेष प्रकारका) बासन, भाजन, पात्र, बर्तन ।

**Padishah, Padshah** पा'डिशॅह, पा'ड्शॅह n. सम्राट, शाह, बादशाह, महाराजा ।

**padlock**[1] पैड'लॉक् n. ताला, वियोज्य ताला, कुफ़्ल ।

**padlock**[2] v.t. ताला लगाना, कुफ़्ल बन्द करना ।

**padouk** पाडॉउक् n. पड्डूक वृक्ष, पड्डूक पेड़; पड्डूक काष्ठ, पड्डूककी लकड़ी[F] ।

**padre** पा'ड्रे n. पिता, (ईसाई) पुरोहित, पादरी ।

**padrone** पॅड्रो'नि (It.) n. (इटलीका) जहाजका सरदार; पोताध्यक्ष; भिखमंगोंका व्यापारी ।

**paduasoy** पैॅड्यूअॅसाएँ n. एक मजबूत रेशमी कपड़ा ।

**paean** पी'ॲन् n. प्रशस्ति[F], स्तुतिगान, विजयगीत, जयशब्द, जयध्वनि[F], जयघोष, जयगान; (मोक्षके लिए कृतज्ञता[F]-प्रकाशनका) स्तोत्र या गान ।

**paederast** पी'डॅरैस्ट् n. पुरुष-मैथुन-कर्ता, लौण्डेबाज ।

**paederasty, ped-** –टि, पे(पी)ड- n. पुरुष-मैथुन, लौण्डेबाजी[F] ।

**paedeutics** पीड्यू'टिक्स् n. (pl.) शैक्षिकी[F], शिक्षा-शास्त्र, शिक्षा-विज्ञान।

**paediatric** ⊙ पीडिऐ'ट्रिक् a. (चि०) बालचिकित्सा-सम्बन्धी, बालरोग-सम्बन्धी; ~ centre बाल-चिकित्सा-केन्द्र।

**paediatrics** ⊙ –क्स् n. (चि०) बाल-चिकित्सा[F], बालचिकित्सित, बालरोगविद्या[F], शिशु-स्वास्थ्य-विज्ञान; कौमार भृत्य।

**paedo-, pedo-** डिम्भ-, शिशु- (*~baptism, ~-baptist*)।

**paedobaptism** पीडॅबैप्'टिज़्म् n. (ईसाइयोंका) शिशु-नामकरण-संस्कार, बपतिस्मा।

**paedobaptist** –टिस्ट् n. नामकरण-संस्कर्ता, बपतिस्मा करानेवाला।

**paedology** पीडॉ'लॅजि n. (चि०) बाल-विज्ञान, शिशु-चिकित्सा-शास्त्र।

**paeon** पी'अॅन् n. चतुरक्षर पद, चार अक्षरोंवाला पद।

**pagan[1]** पे'गॅन् n. विधर्मी व्यक्ति, देवतापूजक; (इति०) व्रात्य (*~ superstition*); मूर्त्तिपूजक, प्रतिमापूजक, काफिर, पेगन; अबोध व्यक्ति।

**pagan[2]** a. अन्धविश्वासी, मूढ़, अबोध।

**pagandom** –डॅम् n. पेगन संसार, पेगनवर्ग।

**paganish** –निश् a. अन्धविश्वासी, काफिर; मूर्त्तिपूजा-विषयक।

**paganism** –निज़्म् n. (इति०) व्रात्यवाद, देवतार्चन, प्रतिमापूजन, मूर्त्तिपूजा[F], पेगन धर्म; मूढ़ता[F]; अन्धविश्वास।

**paganize** –नाइज़् v.t. & i. अन्धविश्वासी बनाना; मूर्त्तिपूजा[F] करना; मूर्तिपूजक या पेगन बनाना, काफिर बनाना; मूढ़ होना।

**page[1]*** पेज्' n. पृष्ठ*, पन्ना*, पेज, सफा; (ला०) एकपेजी घटना[F]; ~-proof पृष्ठांकित प्रतिमान या प्रूफ।

**page[2]** n. बालभृत्य, किंकर, परिचर, लौंडा, छोकरा, टहलुआ, चाकर, पेज।

**page[3]** v.t. पृष्ठांकित करना, पृष्ठसंख्या[F] लगाना, पन्नोंपर नम्बर डालना।

**page[4]** v.t. बालभृत्य द्वारा बुलवाना, टहलुए द्वारा याद[F] करना ⊙; सेवा[F] करना, भृत्यबालका काम करना।

**page[5]** n. आँकड़ा, काँटा।

**pageant** पै(पे)'जन्ट् n. चमत्कारपूर्ण दृश्य, भव्य समारोह, सुन्दर जलूस, शानदार तमाशा, स्वाँग, लीला[F]; (किसी स्थानके इति० का सूचक) आकर्षक प्रदर्शन; (ला०) आडम्बर, शोभा[F], कौतुक, तड़क-भड़क[F], धूमधाम[F], दिखावा।

**pageantry** –ट्रि n. दे० PAGEANT.

**paged** पेज्ड्' a. पृष्ठांकित।

**pagehood, pageship** पेज्'हुड्, पेज'शिप nn. बालभृत्यता[F], सेवावृत्ति[F]; टहलुआपन।

**paginal** पै'जिनॅल् a. पृष्ठ-सम्बन्धी, प्रतिपृष्ठ, पन्नेवार; पृष्ठोंका, पन्नोंका।

**paginary** –नॅरि a. प्रतिपृष्ठ, पन्नेका।

**paginate** –नेट् v.t. पृष्ठ डालना, पन्नेका अंक लगाना।

**pagination** –ने'शॅन् n. पृष्ठांकन; पृष्ठसंख्या[F] डालना।

**paging** पे'जिंग् n. पृष्ठांकन, पृष्ठसंख्या[F] लगाना; पृष्ठ-संख्या[F] (*~ machine*)।

**pagoda** –पॅगो'ड् n. मेरुमन्दिर, शिवालय, देवालय, धौरहर, पैगोडा; मन्दिरकी आकृति[F]का झुण्डाकार खिलौना; (किसी समय दक्षिण भारतकी) स्वर्णमुद्रा[F], T; ~-tree देववृक्ष, कल्पवृक्ष, पारिजात; *shake the ~-tree* द्रुत-गति[F]से धनार्जन करना, शीघ्र ही रुपया बटोरना।

**pagri** n. पगड़ी[F]।

**pah** पा' int. (घृणा[F], अरुचि[F], तिरस्कार-सूचक) छिः !

**pah** (Maori) n. दुर्ग, किला।

**paid** पेड्' a. शोधित, प्रदत्त, दत्त, भुगतान किया, अदा किया, दे दिया, भुगताया हुआ, चुका दिया; सवेतन, वैतनिक (*~ servant*); ~traffic दत्त शुल्क यातायात; ~ up capital प्रदत्त पूँजी[F], चुकता मूलधन।

**paideutics** पॅड्यू'टिक्स् n. = PAEDEUTICS.

**paidology** पेडॉ'लॅजि n. = PAEDOLOGY.

**paidophilia** ⊙ पैडॅफि'लिॲ n. बालरति[F], लौंडेबाजी[F]।

**pail** पेल्' n. पात्र (*system*), कलश, कलसा, गगरा, घड़ा, बाल्टी[F]; शौचपात्र; (दूध पानी) घड़ा-भर (*half a ~ of milk*)।

**pailful** –'फुल् n. गगराभर, घड़ाभर।

**paillasse, palliasse** पै'ल्यैस्, पैल्'यॅस् nn. फूसकी चटाई[F], शुष्क तृणका तोशक, सूखे पुआलका गद्दा।

**paillete** पैल्ये'ट् n. = SPANGLE.

**pain[1]*** पेन्' n. पीड़ा[F]*, व्यथा[F], क्लेश, सन्ताप, परिताप, उद्वेग, व्याधि[F], मनस्ताप, मनोव्यथा[F], वेदना[F], दर्द, तकलीफ[F]; प्रसववेदना[F]; (pl.) कष्ट, दुःख, बखेड़ा, परेशानी[F], मेहनत[F] (विशे० *be at the ~s of doing*); दण्ड, सजा[F] (*~s and penalties*); ~-killing पीड़ाहर (ओषधि[F]); ~-spots पीड़ाविन्दु, पीड़ास्थल; *for one's ~s* कष्टके लिए (पारितोषिक या धन्यवाद इत्यादि); *on,* or *under ~ of death* प्राणदण्डकी चिन्ता[F]में; *no ~s no gains, no gains without ~s* विना सेवा[F]के मेवा नहीं।

**pain[2]** v.t. & i. पीड़ा[F] देना, क्लेश पहुँचाना, दुःख पहुँचाना, दर्द पैदा करना, कसकना, मनस्ताप होना, सताना, बेचैन करना, दुखना, दर्द करना।

**pained** –ड्' a. पीड़ित, व्यथित, संतप्त, परितप्त, आर्त्त।

**painful** –न्'फुल् a. दुःखी, व्यथायुक्त, आर्त्त, पीड़ावह, कष्टजनक, व्यथाकर, दुःखदायी; दुःखद, क्लेशकर, दर्दीला; श्रमसाध्य, कष्टसाध्य, कठिन।

**painfulness** –निस् n. पीड़ावहता[F], कष्टजनकता[F], दुःखदता[F], क्लेशकरता[F], दर्दीलापन; दुःख।

**painless** –'लिस् a. पीड़ाहीन, कष्टरहित, दुःखहीन, क्लेशरहित।

**painlessness** –निस् n. पीड़ाहीनता[F], कष्ट-राहित्य, दुःखहीनता[F], क्लेशाभाव।

धड़क^F, धड़कन^F, धकधक^F, धुकधुकी^F, धकधकाहट^F; स्फुरण, वेपन, कम्पन, थरथराहट^F।

**palsgrave** पॉल्'ग्रेव् n. राजप्रासाद-रक्षक काउण्ट या अर्ल।

**palsied** पॉल्'ज़िड् a. स्तम्भ-रुग्ण, स्तम्भ-रोगी, संस्तम्भ-रोगी, अंगघात रुग्ण, अंगघाती, पक्षघाती, अधरंगी, लकवेवाला।

**palstave** पॉल्'स्टेव् n. (एक प्रकारकी कुल्हाड़ी^F), पाल्स्टेव।

**palsy¹** पॉल्'ज़ि n. (चि०) (हल्का) अंगघात, सौम्यलकवा, **संस्तम्भ**, पक्षाघात, कम्पवायु^F, **फालिज**; (ला०) स्तम्भ, निरुपायता^F, उद्यमहीनता^F; birth ~ (चि०) जन्मांगघात।

**palsy²** v.t. संस्तम्भित होना, पक्षाघात होना, लकवा मारना, फालिज गिरना; (ला०) निरुपाय करना, उद्यमहीन करना, बेकार करना।

**palter** पॉल्'टर् v.i. छल-कपट करना, दुहरी बात^F करना; मोल-तोल करना, झंझट^F पैदा होना, तकरार^F करना; चुटकियों^F में उड़ाना, टाल देना, टालमटोल^F करना, हटाना।

**palterer** –रर् n. पत्तेबाज।

**paltriness** पॉल्'ट्रिनिस् n. निरर्थकता^F, क्षुद्रता^F, अपकृष्टता^F, तुच्छता^F, नीचता^F, उपेक्षणीयता^F, कमीनापन।

**paltry** –ट्रि a. निरर्थक, क्षुद्र, लघु, अपकृष्ट, तुच्छ, उपेक्षणीय, व्यर्थ, असार, नीच, अधम, कमीना।

**paludal** पॅल्यू'डॅल्, पै'ल्युडॅल् a. दलदली, मलेरिया-सम्बन्धी।

**paludic, paludicolous** –डिक्, –कॉ'लॅस् aa. दलदलका, दलदल-सम्बन्धी, दलदलमें उगनेवाला।

**paludinal, paludine, paludinous** –डिनॅल्, पै'ल्यूडाइ(डि)न्, पॅल्यू'डिनॅस् aa. दे० PALUDIC etc.

**paludism** पै'ल्यूडिज़्म् n. (चि०) विषम ज्वर, मलेरिया, दलदली रोग।

**paludose, paludous** –डोस्, –ॲस् aa. कच्छ-, दलदलका, दलदली; मलेरिया-विषयक।

**paludrine** पै'ल्यूड्राइन् n. मलेरिया-निरोधक औषध^F, पेलूड्रीन^F।

**palustral, palustrian, palustrine** पॅलॅस्'ट्रॅल्, –ट्रिॲन्, –ट्रिन् aa. दे० PALUDIC, PALUDINAL, PALUDOSE etc.

**paly** पे'लि a. (का०) पाण्डुराभ, पीला-सा, फीके रंगका, मन्द, धुँधला, फीका, बेरंग।

**pam.** pamphlet.

**pam** पैम् n. चिड़ी^Fका गुलाम।

**pampa** पैम्'पॅ n. (pl. -z or -s) महाप्रस्थ, (द० अ०, आमेज़नके दक्षिणमें विशाल) वृक्षहीन मैदान; ~-grass पैम्पाघास^F (द० अ० की)।

**pamper** पैम्'पॅर् v.t. खूब पेट भरना, अघाना, छका देना; अधिक लाड़-प्यारसे खराब कर देना, आदत बिगाड़ देना; अनुचित प्रश्रय देना।

**pampered** –ॲर्ड a. स्फीत, परिपुष्ट, हृष्ट-पुष्ट, आपीन।

**pampero** (Sp.) पैम्पॅअ'रो n. (pl. -s) पैम्पाकी एक हवा^F; पैम्पाका भारतीय, पैम्पाका आदिवासी, पैम्पाका इण्डियन; एण्डीज-पवन, पैम्पेरो।

**pamphlet** पैम्फ़्'लिट् n. **पुस्तिका^F**, पत्रिका^F, **चौपन्ना**, छोटा रिसाला, पैम्फलिट^F।

**pamphleteer¹** –टीॲर् n. पुस्तिकालेखक, पत्रिकाकार, रिसाला लिखनेवाला, पैम्फलिट^F लिखनेवाला।

**pamphleteer²** v.i. पुस्तिका^F लिखना, पैम्फलिट^F लिखना।

**Pan.** Panama.

**pan-** सर्व- (~-*African*, ~-*Anglican*, ~-*genesis*, ~-*German*, ~-*Hellenic*, ~-*Hellenism*, ~-*Islam*, ~-*logistic*, ~-*Slavism*, ~*spermatism*, ~*spermy*)।

**pan¹** पैन् n. कटाह, कड़ाह, कड़ाही^F, तवा, तसला; पात्र, भाजन, (कृषि०) कूँड़ा, बर्तन; तुलापात्र, **पलड़ा**; इनके आकारकी कोई वस्तु^F; कपाल, खोपड़ी^F, रंजकदान, रंगकी प्याली^F; (बन्दूक^F या तोप^Fमें) बारूद^Fकी प्याली^F; (*P*~) प्रकृति^Fकी आत्मा^F, यूनानका ग्राम-देवता; मूर्तिपूजनवाद, पेगनवाद; पैन; **पटल, परत, पपड़ी** (~-*formation*); hard-~ मिट्टी^Fकी कठोर परत^F; ~-cake मालपुआ, पुआ; ~handle ⊙ (किसी देशके दो भागोंके बीचका) एक राजनीतिक विभाग; ~ handler ⊙ भिक्षुक, भिखमंगा; *out of the frying* ~ *into the fire* आसमानसे गिरा खजूरमें अटका; ~-boiler, ~-broil, ~-drop, ~fish, ~ head, ~- headed, ~ iron, ~ man, ~-mixer, ~side, ~smith.

**pan²** v.t. & i. स्वर्णकणयुक्त मिट्टी^Fको तसलेमें धोना; घुमाना, थाला बनाना; **घुमाना**; ~*off*, *out* (तसलेमें) धोकर साफ करना; ~*out* सोना उत्पन्न करना, सोना निकालना, (ला०) सफल होना, कार्यसम्पादन करना, चल जाना।

**panacea** पैनॅसी'ॲ n. रामबाण, सर्वव्याधिहर, सर्वरोगघ्न, सर्वभेषज, त्रैलोक्य-चिन्तामणि, सब रोगोंकी अचूक दवा^F।

**panache** पॅनाश्', पॅनैश् n. कलँगी^F, तुर्रा; (ला०) प्रदर्शन, आडम्बर; डींग^F, शेखी^F, अकड़^F।

**panada** पॅना'डॅ n. पुआ, छुचई^F; स्वादिष्ट टिकिया^F।

**Pan-African** पैन्-ऐ'फ्रिकॅन् a. सर्वाफ्रीकीय, अफ्रीकाकी एकता^Fसे सम्बन्धित।

**Panama** पैनॅमा' n. (~*hat* भी) पनामा हैट।

**Pan-American** पैन्-ॲमे'रिकॅन् a. अखिल अमेरिकी।

**Pan-Anglican** पैन्-ऐन्'ग्लिकॅन् n. सर्व-ऐंग्लिकन गिरजेका, इंग्लैण्डके गिरजेकी समस्त शाखाओं^Fका।

**pan-Asianism** पैन्-एशिय'निज़्म् n. सर्व-एशियावाद।

**panary** पै'नॅरि a. कर्पट्टिकीय, कर्पट्टिका-विषयक, रोटी^Fका।

**panchromatic** पैन्क्रोमै'टिक् a. **सर्ववर्ण, सर्ववर्णिक**, सर्वच्छाय, आलोकग्राही; समानरूपसे संवेदनशील।

**pancosmism** ⊙ पैन्कॉस्'मिज़्म् n. भौतिक ब्रह्माण्ड-

वाद, भौतिक ब्रह्माण्ड-सिद्धान्त (यह सिद्धान्त कि भौतिक ब्रह्माण्डके परे किसी वस्तु^F की सत्ता^F नहीं है)।

**pancratic** पैन्क्रै'टिक् a. मल्लक्रीड़ा-निपुण, कसरती, पहलवान; (खिलाड़ी) सर्वोत्कृष्ट, सर्वोत्तम, अद्वितीय।

**pancratist** -क्र'टिस्ट् n. सर्वोत्कृष्ट खिलाड़ी, सर्वोत्तम खिलाड़ी, अद्वितीय मल्ल या पहलवान।

**pancratium** -क्रेशिॲम् n. मल्लयुद्ध, मल्लक्रीड़ा^F, दंगल, पंक्रेशियम (प्राचीन यूनानमें क्रीड़ा-प्रतियोगिता^F)।

**pancreas** पैन्'क्रिॲस् n. (चि०, कृषि०, वाणि०) क्लोम, सर्वकिण्वी, अग्न्याशय, पाचक ग्रन्थि^F।

**pancreatectomy** ⊙ पैन्क्रिॲटेक्'टॅमि n. (चि०) अग्न्याशयोच्छेदन।

**pancreatic** -ऐ'टिक् a. (कृषि०, चि०) अग्न्याशय (~*juice*), सर्वकिण्वीय, अग्न्याशयिक, क्लोम-सम्बन्धी, पाचन रसकी कोशिका^F से सम्बन्धित (~ *duct*, *secretion*)।

**pancreatin** -क्रिॲटिन् n. (चि०) अग्न्याशय रसका किण्व।

**pancreatitis** -टाइ'टिस् n. (चि०) अग्न्याशय-शोथ, क्लोमप्रदाह, क्लोमशोथ, पाचनरसकी कोशिका^F की जलन^F।

**panda** पैन्'डॅ n. पण्डक, (विशे० *giant* ~) हिमालय तथा तिब्बतका एक विशालकाय रीछ।

**pandation** पैन्डे'शॅन् n. नति^F, झुकाव, मोड़; मरोड़^F, ऐंठन^F।

**P. & D. Dept.** Planning and Development Department.

**Pandean, -aean** पैन्डी'ॲन्, -ई'ॲन् aa. यूनानी ग्रामदेवता-विषयक।

**pandect** पैन्'डेक्ट् n. संहिता^F, स्मृतिसंहिता^F, पूर्णसार, सम्पूर्ण विधि-संग्रह, कानूनोंका पूरा संग्रह।

**pandemic** पैन्डे'मिक् a. & n. (चि०) सर्वसामान्य, सार्वलौकिक, सार्वदेशिक, देशान्तरगामी (महामारी^F), जनता-व्यापी (रोग), प्रमारक विश्वमारी (रोग)।

**pandemonium** पैन्डिमो'नियॅम् n. पिशाच-सभा^F, अव्यवस्थित स्थान; प्रेतावास, मुतहा घर; अशान्तिपूर्ण स्थान, अन्धेर-नगरी^F; मछली बाजार; उपद्रव, विप्लव, कोलाहल, गड़बड़।

**pander**[1] पेन्'डॅर् n. रमणदूत, कुटना, भँड़आ, दलाल; संचारक, विट, बुरे कार्योंमें सहायता^F देनेवाला।

**pander**[2] v. i. & t. निम्न विचारोंको उभाड़ना, बुरे कार्योंमें सहायता^F देना, लम्पटता^F में सहायक होना; कुटनाका कार्य करना, भड़आपन करना।

**panderess** -रिस n. कुटनी^F, दूती^F, दलालिन^F।

**panderism** -रिज़्म् n. कौट्टिन्य, कुटनापन, भड़आपन, दलाली^F; दौत्य।

**pandiculation** पैन्डिक्यूले'शॅन् n. अँगड़ाई^F और जम्हाई^F, कसमसाहट^F।

**pandit** पॅन्'डिट् n. पण्डित।

**pandour, -oor** पैन्'डुॲर, -अुॲर् n. क्रोशियायी पदाति-सैनिक; निर्मम योद्धा, निर्दय वीर, पण्डूर।

**panduriform** -ड्युॲ'रिफ़ॉर्म् a. सारंगीवत्, बेलाकृति^F, सारंगी^F के आकारका, चिकारे-जैसा।

**pandy** पैन्'डि n. (नग्न भुजा^F पर) प्रहार, आघात, चोट^F।

**pane**[1] पेन्' n. (वातायनका) काचपट्ट, काचफलक, (खिड़की^F का) शीशा; चित्र-विचित्र वस्तु^F का आयताकार खण्ड, पुर्जा; चौखटा; सीधी भुजा^F।

**pane**[2] v.t. चित्र-विचित्र नमूनेका बनाना, रंग-विरंगे चौखाने बनाना; काँच लगाना।

**paned** -ड् a. काचपट्टयुक्त, शीशेदार।

**panegyric**[1] पैनि'जि'रिक् n. संस्तव, श्लाघा^F, प्रशंसा^F, गुणवर्णन, गुणकीर्तन, स्तुति^F, प्रशस्ति^F, प्रशंसात्मक संलाप।

**panegyric**[2], **-al** -क्, -ॲल् aa. प्रशस्तिपूर्ण, प्रशंसात्मक, स्तुतिमय।

**panegyricon** ⊙ -कॉन् n. (यूनानी गिरजाघरोंमें पर्व-अवसरोंपर) प्रवचन-संग्रह, उपदेश-संग्रह।

**panegyrist** -'रिस्ट् n. वैतालिक, संस्तावक, चारण, मागध, भाँड़, भाट।

**panegyrize** -'निजिराइज् v.t. गुणवर्णन करना, प्रशंसा^F करना, स्तुति^F करना, प्रशंसात्मक लेख लिखना, भूरि-भूरि प्रशंसा^F करना।

**panegyry** ⊙ -रि n. धार्मिक पर्व, महती सभा^F, विशाल समाज।

**panel**[1] पैं'नॅल् n. चर्मपट, चर्मपत्र; व्यक्तियोंकी नामावली^F, नामिका^F; न्यायसभ्य, पंच, जूरी^F; अभियुक्त, मुलजिम; डाक्टरों आदिकी तालिका^F; सूची^F, क्रमणिका^F, तालिका^F (~ *code*, ~ *meter*), पट्ट, फलक, परदा, दिल्ला; खण्ड, भागक, दालन, विशाल आलोक-चित्र, लम्बी तस्वीर^F; चौखटा, शाखा^F, भाग; ~heating गुप्त-तापम; ~point मेल-बिन्दु; ~ wall परदा दीवार^F; दिल्हा-दीवार^F; ~saw बहुत पतली लकड़ी^F चीरनेका आरा; ~ working कई भागोंमें विभक्त कर खान^F खोदनेकी व्यवस्था^F।

**panel**[2] v.t. पलान रखना, जीन^F कसना; दिल्ला लगाना; चौखटा बनाना।

**paneless** पेन्'लिस् a. चौखटविहीन, विना चौखटेका, विना शीशेका।

**panelling** पैं'नॅलिंग् n. पलानका ऊपरी स्तर लगाना; दिल्हाबन्दी^F, दिल्ला लगानेकी क्रिया^F; चौखटा बनाना।

**panful** पैन्'फ़ुल् n. कड़ाहीभर, तवाभर।

**pang** पैन्ग् n. यन्त्रणा^F, यातना^F, वेदना^F, व्यथा^F, पीड़ा^F, दुःख, दर्द, टीस^F, कसक^F, भीतरकी चोट^F; breast ~ हृद्-शूल।

**pangamy** पैन्'गॅमि n. (वन०) सर्वसंगमन।

**pangenesis** पैन्जे'निसिस् n. सर्वजनन।

**panic**[1] पैं'निक् n. संत्रास, समुद्वेग, उपद्रव, भीपिका^F, आतंक, अतिभय, भगदड़^F, दहशत^F; शीघ्र विस्तरणशील; ~-monger आतंक फैलानेवाला; ~-stricken, -struck आतंकित;

~-bolt, ~-driven, ~ grass, ~-stunned.

**panic**[2] v.t. & i. संत्रस्त करना या होना, आतंक फैलाना, आतंकित करना या होना, दहशत[F]से घबड़ा जाना।

**panic**[3] a. अतिशय, अत्यन्त, अत्यधिक; निराधार, बेबुनियाद; आकस्मिक, अचानक।

**panic**[4] n. संयुक्त घास (~-*grass* भी)।

**panicky** पै'निकि a. (बोल०) अतिभीत, भयभीत, आतंकित।

**panicle** पै'निकॅल् n. (वन०) संयुक्त मंजरी[F], यौगिक वल्लरी[F], पुष्पगुच्छ, छोटा गुच्छा।

**panicled** –ड् a. संयुक्तमंजरी-युक्त, संयुक्तवल्लरी-युक्त, संयुक्तपुष्पक्रमयुक्त, छोटे गुच्छेवाला।

**paniculate** पॅनि'क्यूलॅट् a. संयुक्त-पुष्पक्रम-युक्त, पुष्पगुच्छी, छोटे गुच्छेवाला।

**panification** पैनिफ़िके'शॅन् n. कर्पट्टिकीयन, कर्पट्टिका-निर्माण, रोटी[F] बनाने या सेंकनेकी विधि[F], रोटी[F] बनाना।

**Panislam** पैन्-इसलॅम् n. अखिल इस्लामी जगत्।

**Panislamic** –इस्लै'मिक् a. अखिल इस्लामी जगत-सम्बन्धी।

**Panislamism** –इस्'लॅमिज़्म् n. सर्व इसलामवाद।

**Panjandrum** पैन्जैन्'ड्रॅम् n. उपहासास्पद श्रेष्ठी, आडम्बरी अधिकारी, ठाठदार अफ़सर।

**panlogism** पैन्'लॅजिज़्म् n. विचार-परमतावाद, विचार-सर्वश्रेष्ठतावाद।

**pannade** पनेड् n. अश्वोत्पतन, घोड़ेकी उछाल[F]।

**pannage** पै'निज् n. शूकर-चारण, (जंगलमें) सुअरों-की चराई[F]; सुअर चरानेका अधिकार; सुअर चरानेका शुल्क; सुअरोंका चारा।

**panne** पैन् n. मखमली भूषा, मखमली वस्त्र।

**pannier** पै'न्यॅर् n. पिट, करण्ड, टोकरी[F], कण्डोल, पिटारी[F], झाबा, डलिया[F]; पल्ला, दामन; (बोल०) विशेष-वस्त्रधारी सेवक।

**pannikin** पै'निकिन् n. कटोरी[F], गिलास; कटोरीभर वस्तु[F]।

**pannosity** पॅनो'सिटि n. त्वङ्मृदुता[F], त्वक्कोमलता[F], चमड़ेकी मुलायमियत[F]।

**panoistic** पैनाॅस्'टिक् a. अण्डोत्पादी, केवल अण्डा उत्पन्न करनेवाला, अण्डे देनेवाला।

**panoplied** पै'नॅप्लिड् a. सर्वांग-कवचधारी, संवर्मित।

**panoply** पै'नॅप्लि n. (प्रायः ला०) सर्वांग-कवच, सर्वांगत्र।

**panopticon** पैनॉप्'टिकॅन् n. गोलाकार जेल, गोल कैदखाना।

**panorama** पैनॅरा(रे)'मॅ n. दृश्यपटल, विश्वदृश्य, सर्वदिग्दृश्य, विराट् दृश्य, विराट रूप, दृश्यावली, चित्रावली[F], चित्रमाला[F], फिरनेवाली तस्वीर[F]; निरन्तर दृष्टि[F]के सामने चलनेवाला दृश्य, गमनशील दृश्य, परिदृश्य, इर्द-गिर्दका दृश्य; ~ box झाँकी बक्स।

**panoramic** –रै'मिक् a. परिदृश्य-विषयक; सर्वतो-दृश्य, विराट्; विशालदर्शी, सर्वदर्शी (~ *view*)।

**panphobia** पैन्फ़ो'बिॲ n. (चि०) विश्व-सन्त्रास, अखिलतःभीति[F], सर्वतःभीति[F], सर्वातंक, सबसे भय, सबसे डर।

**pan-pipe(s)** पैन्'पाइप् n. मुँहसे बजानेका एक बाजा।

**pansclerosis** ⊙ पैन्स्क्ले'रो'सिस् n. (चि०) पूर्ण काठिन्यामयता[F], किसी अंग या ऊति[F]का पूर्णतया कठिन तथा खरखरा हो जाना।

**pansied** पैन्'ज़िड् a. शबलपुष्पित, रंग-बिरंगे फूलोंसे युक्त।

**pansophical** पैन्सॉ'फ़िकॅल् a. मिथ्या-ज्ञानी, मिथ्या-पण्डित, मिथ्या-विद्वान्, मिथ्या-सर्वज्ञ।

**pansophism** –'सॅफ़िज़्म् n. मिथ्या-ज्ञान, मिथ्या-पाण्डित्य, मिथ्या-विद्वत्ता[F], मिथ्या-सर्वज्ञता[F]।

**pansophy** –फ़ि n. सर्वाध्यात्म, सार्वभौमिक ज्ञान, विश्वव्यापी-ज्ञान, विश्वज्ञान।

**panspermy** पैन्-स्पर्'मि n. रोगाणु-प्रसृति-सिद्धान्त, रोगाणु-व्यापीवाद।

**pansy** पैन्'ज़ि n. (~ *boy* भी) स्त्रैणयुवक, लौण्डा, चमूना, युवक; पैंजी, रंगबिरंगे फूलोंवाला एक पौधा; हृत्सुख, मनःसुख।

**pant**[1] पैन्ट् n. स्पन्दन, हाँफनी[F], धड़कन[F], धड़धड़ाहट[F], धुकधुकी[F]।

**pant**[2] v.i. & t. हाँफना, साँस[F] फूलना; (ला०) उत्कण्ठित होना, लालायित होना, तड़पना, चाहना, कामना[F] रखना; स्पन्दित होना, धड़कना; हाँफते हुए बोलना।

**pant-** दे० PANTO- (स्वरोंके पूर्व समासमें आता है)।

**pantagruelian** पैन्टॅग्रूए'लिॲन् a. & n. भोंडा मजाक पसन्द करनेवाला।

**pantagruelion** ⊙ –ऑन् n. जादूकी जड़ी-बूटी[F] या सन।

**pantagruelism** पैन्टॅग्रू'इलिज़्म् n. अशिष्ट हास्य, भोंडा व्यंग्य।

**pantagruelist** –लिस्ट् n. अशिष्ट-हास्यप्रेमी, भोंडा मजाक करनेवाला।

**pantaloon** पैन्टॅ'लून् n. जंघापरिधान; जंघावस्त्र, पतलून, पैण्ट; इटलीकी सुखान्त कृति[F]में वेनिसका एक पात्र; भण्ड, वैहासिक, भाँड़, (अब मूक अभिनयमें) विदूषक-का सहायक।

**pantatrophia** पैन्टॅट्रॉ'फ़िॲ n. (उचित आहार न मिलनेसे) शरीरापक्षय, शरीर क्षय, सर्वांगशोष।

**pantechnicon** पैन्टे'क्'निकॅन् n. (लकड़ी[F]के सामान-का) गोदाम, फर्नीचरकी दुकान[F]; ~ van फर्नीचर ले जानेवाली गाड़ी[F]।

**panter** पैन्'टॅर n. हाँफनेवाला; उत्कण्ठित होनेवाला, लालायित होनेवाला, तड़पनेवाला, कामना[F] रखनेवाला।

**pantheism** पैन्'थिइज़्म् n. विश्वदेवतावाद, सर्वेश्वर-वाद, 'सर्वं खल्विदं ब्रह्म'का सिद्धान्त; देवपूजा[F]।

**pantheist** –इस्ट् n. विश्वदेवतावादी, सर्वेश्वरवादी।

**pantheistic, -al** –'टिक्, -ॲल aa. विश्वदेवता-वादात्मक, सर्वेश्वरवाद-विषयक।

**pantheology** पैन्थिऑ'लॅजि n. सर्वदेवशास्त्र, सर्वेश्वरज्ञान।

**pantheon** पैन्'थिॲन्, पैन्थी'ॲन् n. देवालय, सर्वदेवमन्दिर; देवगण, देवकुल, देवतागण, समाधि^F, स्मारकभवन, यादगार^F, मकबरा; (लन्दनका) सार्वजनिक मनोरंजन-भवन।

**panther** पैन्'थॅर् n. द्वीपी, बाघ, चीता, तेंदुआ।

**pantheress** –रिॅस् n. द्वीपिनी^F, बाघिन^F, मादा चीता^F, मादा तेंदुआ^F।

**panties** पैन्'टीज् n. स्त्रियों^Fका जाँघिया।

**pantile** पैन्'टाइल् n. वक्र छत^F, 'ड' Dके आकारका टेढ़ा खपड़ा, **नालीदार खपरैल**, पेण्टाइल।

**panting** पैन्'टिंग् n. (चि०) धड़कन^F; कम्प, स्फुरण, उच्छ्वास, साँस^F फूलना, **हाँफना**।

**pantisocracy** पैन्टिसॉ'क्रॅसि n. समराजकता^F, समराज्य।

**pantler** पैन्ट्'लॅर् n. अन्नधानीपाल, अन्नकोष्ठपाल, बखारका अधिकारी, मोदीखानेका अफसर।

**panto-** सर्व- (~ *graph*, ~ *graphy*, ~ *logic*, ~ *mime*, ~ *morphic*, ~ *phagous*, ~ *scopic*)।

**pantofle** पैन्'टॅफॅल्, पैन्टॉ'फॅल्, –टॅफल् n. चप्पल, स्लीपर, सलीपट, सिलीपर।

**pantograph** पैन्'टॅग्राफ् n. विद्युद्ग्राही; (चि०) वक्षाकार लेखन-यन्त्र; सर्वमापलिख, प्रतिलेखयन्त्र, पैण्टोग्राफ।

**pantographic** –ग्रै'फिक् a. सर्वमापलिख-विषयक, विद्युद्ग्राहक-सम्बन्धी।

**pantography** –टॉ'ग्रॅफि n. सर्वलेख, प्रतिलेख, सर्वमापलेख; (चि०) वक्षाकार लेख।

**pantologic** पॅन्टॅलॉ'जिक् a. विश्वविज्ञान-विषयक।

**pantological** –कॅल a. = PANTOLOGIC.

**pantology** –टॉ'लॅजि n. विश्वविज्ञान, सर्वज्ञान।

**pantometer** पैन्टॉ'मिटॅर् n. उदग्रमान, उच्चतामापक यन्त्र; कोणमान, कोणमापक यन्त्र।

**pantomime**[1] पैन्'टॅमाइम् n. मूक अभिनय, मुग्धनृत्य; (इति०) मुग्ध नर्तक, मूक अभिनेता; (मूक अभिनय, लास्य, स्वाँग, विदूषक, प्रेमी-प्रेमिका^F आदिसे युक्त) अंग्रेजी नाटक।

**pantomime**[2] v.t. मूक अभिनय करना, मुग्ध नृत्य करना।

**pantomimic** –मि'मिक् a. मूकाभिनय-विषयक, मुग्धनृत्य-सम्बन्धी।

**pantomimist** –'टॅमाइमिस्ट् n. मूक अभिनेता, मुग्धनर्तक।

**pantomorphic** पैन्टॅमॉर्'फिक् a. सर्वरूपग्राही, सर्वरूपधारी; (चि०) सर्वाकारी, सर्वरूपी, बहुरूपिया।

**panton** पैन्'टॅन् n. अश्वनाल, घोड़ेकी नाल^F।

**pantophagist** पैन्टॉ'फॅजिस्ट् n. सर्वाशी व्यक्ति, सर्वभक्षी जीव।

**pantophagous** –फॅगॅस a. सर्वाशी, **सर्वभक्षी**।

**pantoscope** पैन्'टॅस्कोप् n. (चि०) दूरनिकट दर्शक; सर्ववीक्ष, सर्वचित्र कैमरा (एक बारमें सभी अवस्थाओं^Fका चित्र लेनेवाला कैमरा)।

**pantoscopic** –कॉ'पिक् a. सर्वेक्ष-, सर्वचित्रकैमराका, सर्व चित्रकैमरा-सम्बन्धी (~ *glasses*); (चि०) दूरनिकट दर्शी, (जैसे चश्मा)।

**pantry** पैन्'ट्रि n. अन्नाधानी^F, भाण्डागार, भण्डारा, बखार^F, स्टोर, पैंट्री^F; ~ man पाठशाला^Fका सेवक, खानसामा (या उसका सहायक), भण्डारी।

**pants** पैन्ट्स् n. (pl.) (बोल०, अमे०) जंघापरिधान, पतलून, पायजामा।

**panurgy** पै'नर्जि n. सर्वकार्यदक्षता^F, सर्वकौशल।

**panzer** पैन्'ज़ॅर् a. & n. वर्मावृत (~ *troops*), कवचित (चमू^F), बख्तरबन्द (फौज^F)।

**P. & O.** Peninsular & Oriental (Steamship Company).

**pa. p.** past participle.

**pap** पैप्' n. (चि०) स्तन, कुचाग्र, स्तनाग्र, चूचुक, भिटनी^F, बोंड़ी^F; (बहु०) पर्वतकी पार्श्ववर्तिनी शंक्वाकार चोटियाँ^F; (बच्चोंके लिए) मृदुखाद्य, हलका भोजन, पतली खिचड़ी^F; भरता, फलोंका गूदा; ~-boat खाद्यवाहिनी नौका^F, नाव^Fके आकारका; ~ meat (बच्चोंका) हलका भोजन।

**papa** पॅपा' n. पिताजी, बाबा (विशे० बँगलामें); बप्पा, बाबूजी, अब्बा।

**papacy** पे'पॅसि n. परमधर्माध्यक्षता^F, सन्तपापाका पद, पोपपद, **पोपतन्त्र**, पोपदायाधि^F, पोपप्रणाली^F।

**papal** –पॅल् a. पोप-सम्बन्धी; ~ bull पोपकी प्राज्ञप्ति^F; ~ cross तीन कटती छड़ों^Fका क्रूस या कटाव; ~ligate **पोपदूत**।

**papalism** –लिज़म् n. **पोपवाद**, पोप-व्यवस्था^F।

**papalist** –लिस्ट् n. पोपवादी, पोपानुगन्ता।

**papalize** –लाइज़् v.t. & i. पोपवादी बनाना।

**papaphobia** –पॅफो'बिॲ n. परमधर्माध्यक्षता-भीति^F, परमधर्माध्यक्षता-भय, परमधर्माध्यक्षता-घृणा^F, पोपदायाधि-जुगुप्सा^F, पोपप्रणाली^Fसे भय।

**papaver** पॅपे'वॅर् n. (चि०) अफीमवर्गकी वनस्पतियाँ^F।

**papaveraceous** –रे'शॅस् a. अहिफेनी, पोस्तेसे भरा हुआ।

**papaverine** –'वॅरिन् n. (पोस्ताके रससे प्राप्त) अहिफेनका अलकेलॉयड।

**papaverous** –रॅस् a. अहिफेनी, पोस्ता जैसा, खसखासी।

**papaw** पॅपॉ' n. पिपीतक, पपीता-विशेष; पपा, पापा ⊙।

**papaya** –या n. (कृषि०) **पपीता** (~ *milk*)।

**paper**[1]* पे'पॅर् n. **पत्र***, **कागज***, पेपर; दस्तावेज, कागज-पत्र; विनिमयसाध्य, लेख्य; कागजी-मुद्रा^F, हुण्डी^F, नोट; (ग्रा०) निःशुल्क प्रवेशपत्र, पत्रक, पास; प्रमाणपत्र; प्रश्नपत्र, समाचार-पत्र; निबन्ध, अभिपत्र, लेख; ~-back

कागज चढ़ी किताब[F]; ~-currency पत्र-चलार्थ; चल-पत्र, नोट, हुण्डी[F]; ~ feed (ध्वनि०) कागज चढ़ानेकी व्यवस्था[F]; ~ finger पत्र-धारक; ~-hanger (दीवार[F]-पर) कागज मढ़नेवाला; ~-hangings, wall-~ दीवारी कागज[F]; ~-knife कागजतराश[F], कागज काटनेकी छुरी[F]; ~-mill कागजका कारखाना, पेपर-मिल[F]; ~-muslin चिकना-चमकीला मलमल; ~ of pins⊙ आलपीन[F]का पैकेट; ~-weight पत्रभार, कागजका दबाव, पेपरवेट; ~ war, (-warfare) पत्रसंग्राम, कागजी लड़ाई[F]; *commit to* ~ टाँक[F] लेना, लिख लेना; *on* ~ कागजी, कल्पना[F]से, हिसाब लगाकर, आँकड़ोंसे (*on ~ he is the better man*); *put pen to* ~ लिखना प्रारम्भ करना; *send in* one's ~*s* त्यागपत्र देना, राजीनामा देना, इस्तीफा देना;

~ advisory committee, ~-backed, ~bail, ~ bark, ~ black, ~ blockade, ~ blue, ~ board, ~-bound, ~ brilliant scarlet, ~ brown, ~-capped, ~ clip, ~ clippings, ~ coal, ~ cone, ~ core, ~ counter, ~ cover, ~credit, ~currency department, ~ currency reserve, ~cutter, ~deep black, ~-faced, ~ fast blue, ~ fast bordeaux, ~-file, ~-folder, ~-gauge, ~-lined burlap, ~-maker, ~-making, ~-making process, ~ manufacturing society, ~ money, ~ mulberry, ~ nautilus, ~ particulars, ~pulp, ~pulp sheet, ~red, ~release lever, ~ rolls, ~ rupee, ~ scale, ~ scarlet, ~-shelled, ~-shuttered, ~ spool, ~ stand, ~ strip, ~ supplier, ~ support, ~ table, ~ tape, ~ technology, ~ thick, ~ thin, ~ trade, ~ transaction, ~ tray, ~ tubes, ~ ware, ~ washer, ~-weight, ~ whiteness, ~-windowed, ~ wrapper, ~ yellow.

**paper²** v.t. कागजमें लपेटना; (दीवार[F] आदि) कागजसे मढ़ना, सजाना; कागज लगाना, कागज पहुँचाना; (ग्रा०) बहुतसे निःशुल्क पास बाँटकर (नाट्यशाला[F] आदि[F]) भर देना।

**paperchase** –चेज n. लुकन-मीटी[F] खेलना, कागजके टुकड़ोंके सहारे दौड़[F]में पीछा करना।

**papering** पे'पॅरिंग् n. कागज लपेटना; कागजी मढ़ाई[F], कागजी सजावट[F]; कागज चढ़ाना (पुस्तकों[F] आदिपर)।

**papery** –रि a. पत्रसदृश, कागजी।

**papescent** पॅपे'सॅन्ट् a. (चि०) मृदन्नसम, गूदेदार।

**papier mache** पैप्'ये मै'शे n. पत्रगोर्द, (साँचेमें ढला हुआ कागजका) लुगदा।

**papilionaceous** पॅपिल्यॅने'शॅस् a. (वन०) चणक-कुल्य, आगस्तिक, प्रजापतिरूप, तितली[F]का (सा)।

**papilla** पॅपि'लॅ n. (pl.-*e*) (चि०, जीव०) अंकुरक, प्राग्रिका[F], अक्षिबिम्ब, स्वस्फोट, फुन्सी[F], मस्सा; (वन०) मांसस्तम्भी, गूमड़ा; रोमिका[F], (वाणि०, चि०) पैपिल्ला।

**papillar, papillary, papillate, papillose** –पै'पिलॅर् –रि, –लॅट् , –लोस् aa. (चि०) अंकुरदार, अंकुरक, प्राग्रकी[F], फुन्सीवाला; रोमयुक्त; अर्बुद-सम्बन्धी।

**papilloma** –लो'मॅ n. (चि०) अंकुरार्बुद, अर्बुद, चर्मकील, पैपीलोमा।

**papillous** –पिलॅस् a. सांकुर, सपिण्डक; अंकुर-सहित, पिण्डिका[F] सहित; मस्सेदार; (वन०) सलोम, रोमयुक्त; मांसस्तम्भीयुक्त, गूमड़ेदार।

**papish** पे'पिश् a. पोपवत्, पोप-जैसा।

**papism** –पिज़्म् n. पोपराज्य, पोपतन्त्रका समर्थन।

**papist** –पिस्ट n. पोपतन्त्रका समर्थक, रोमनकैथोलिक धर्मावलम्बी।

**papistic, -al** पॅपिस'टिक्, -अॅल् aa. पोपतन्त्र-विषयक, पोपवाद-सम्बन्धी, रोमनकैथोलिक धर्म-सम्बन्धी।

**papistry** पे'पिस्ट्रि n. दे० PAPISM.

**papoose** पॅपूस्' n. रेडइण्डियन शिशु।

**papoosh, -ouche** पॅपूश्', –ऊश्' n. पापोश, जूता।

**pappescent** पॅपे'सॅन्ट् a. बाह्यदलोत्पादी, बाह्यदलोत्पादक, रोमोत्पादक, रोमोत्पादी, रोमचूडोत्पादी, रेशे उत्पन्न करनेवाला।

**pappose, pappous** पॅपोस', पै'पॅस् aa. लोमश, रोमचूडायुक्त, रेशेदार।

**pappus** पै'पॅस् n. (वन०) कोमलरोम, बाह्यदलरोम, रोमचूडा, रेशा; (चि०) प्रारम्भिक स्मश्र या दाढ़ी[F]।

**pappy** पै'पि a. मृदु, कोमल, पिलपिला; मृदखाद्ययुक्त; मूर्खतापूर्ण, सरल, अत्यन्त सीधा।

**papula, -ule** पै'प्यूल, -यूल् nn. (pl, -*e*, -*s*,) (चि०) पिटिका[F], मुँहासा, फुन्सी[F], दाना, गूमड़ा; फफोला, छाला।

**papular, papulose, papulous** –लॅर्, –लोस, –लॅस् aa. पिटिकीय, मुँहासा-जैसा, फुन्सीवाला, गूमड़ेवाला, फफोलेका, छालेका; मुँहासेदार, फफोलेदार।

**papulation** –ले'शॅन् n. मुँहासों या गूमड़ोंका निकलना।

**papulose, papulous** –पै'प्यूलोस्, लॅस् aa. = PAPULAR.

**papyraceous** पैपिरे'शॅस् a. पाण्डुलिपि-सम्बन्धी, पाण्डुलिपि-विषयक; (पानीके पौधे) श्रीपत्र-सम्बन्धी, पैपीरसका; (चि०) कागजके सामान; ~ bone (चि०) झर्झरिकास्थि[F]; ~ foetus ~ (चि०) गर्भशोष, शुष्कगर्भ।

**papyro-** पत्र-, ( ~*graph*, ~*graphy*, ~-*type*)।

**papyrologist** पॅपिरॉ'लॅजिस्ट् n. पाण्डुलिपिशास्त्री, पाण्डुलिपि-वेत्ता, पाण्डुलिपि-विद्वान्।

**papyrology** –जि n. पाण्डुलिपिविज्ञान।

**papyrus** पॅपाअॅ'रॅस् n. (pl. -*ri*) (बहु० के साथ) पाण्डुलिपि[F]; (पानीका एक पौधा) श्रीपत्र, पैपीरस; (मिस्रवासियों द्वारा) श्रीपत्रके डण्ठलोंसे बना कागज।

**par** पार्' n. समता[F], तुल्यता[F], साम्य, समभाव, बराबरी[F], (विशे० *on a ~ with*) (ग०) सममूल्य; (चि०) जोड़ा;

सामान्य परिमाण, औसत मात्रा^F, राशि^F या अवस्था^F; सममूल्यता^F, (वोल०) परिच्छेद, पैराग्राफ; ~*value* (वाणि०, गणि०) **सममूल्य**; *above* ~ अधिमूल्यपर; *at* ~ सममूल्यपर; *below* ~ घाटेपर, अवमूल्यपर; *nominal* ~ नाममात्र, नामांकित मूल्य; ~*of exchange* विनिमय समार्ध, विनिमयकी सममूल्य दर^F।

**par.** paragraph; parallel, parish.

**para**[1] –पै'रॅ n. = PARAGRAPH.

**para**[2] पॅरॉ n. एक तुर्की सिक्का, पारा।

**para-**[1] अधि- (~ *plasm*); परि- (~ *tracheal*); पर- (~*site*); परा (~*-duodenal*, ~*gastric*, ~*rectal*, ~*renal*, ~*tenporal*, ~*umbilical*); सह- (~*variation*); उप-, अनु- (~*central*, ~*colon*)।

**para-**[2] आश्रय, शरण या बचानेके अर्थमें (~*sol*)।

**parabaptism** पैरॅबैप्'टिज़्म् n. असम्बद्ध बप्तिस्मा, अनुचित नामकरण संस्कार।

**parabasis** पॅरैबॅसिस् n. (प्रा० यूना०) समहू-गीत, कोरस (जिसे श्रोताको सम्बोधित करके गाया जाता है)।

**parabiosis** पैरॅबाइ'ऑसिस् n. (चि०) **मिथः संसक्त जीवन**।

**parable** पै'रॅबॅल् n. नीति-कथा^F, **दृष्टान्त-कथा**^F, दृष्टान्त, निदर्शन, अन्योक्ति^F, नजीर^F; (प्रा०) गूढ़ लोकोक्ति^F, कहावत^F, पहेली^F; *take up* one's ~ सम्भाषण आरम्भ करना।

**parablepsis** पैरॅब्लेप्सिस् n. (चि०) मिथ्यादृष्टि^F, अयथार्थ दृष्टि^F, सदोष दृष्टि^F, दूषित दर्शन, दूषित कल्पना^F।

**parabola** पॅरैबॅलॅ n. (निर्दे० ज्या०) अनुवृत्ति, एकेन्द्र, परवलय, **पैराबोला** (~*method*)

**parabole** पॅरैबॅलि n. उपमा^F, तुलना^F, सादृश्य, समता^F।

**parabolic, -al** पैरॅबॉ'लिक्, -अॅल् aa. नैतिक गल्पविषयक, नीतिकथा-सम्बन्धी, दृष्टान्तरूपमें वर्णित; एकेन्द्रिय, **परवलीय, परवलयिक, लाक्षणिक**।
~ arch, ~ geometry, ~ girder, ~ layer, ~ mirror, ~ motion, ~ path, ~ reflector, ~ spiral, ~ traces, ~ trend.

**paraboloid** पॅरैबॅलाएड् n. ठोस अनुवृत्त, **परवलयज** (~ *mirror*); ~ *of revolution* **परिक्रमण, परवलयज**।

**paracentesis** पैरॅसॅन्टी'सिस् n. (चि०) पार्श्वेधन।

**paracentral** पैरॅसे'न्ट्रॅल् a. (चि०) अनुकेन्द्र; उपमध्य, **पराकेन्द्र**-; केन्द्रके समीप, केन्द्रके निकट।

**parachronism** पैरॅक्रॅनिज़्म् n. तिथिभ्रम, कालभ्रम।

**parachute**[1] पै'रॅशूट् n. परिच्छत्र, **अवतरण छत्र**, (वन०) **वायु-छत्र**, वैमानिक छत्र, हवाई छाता, **हवाई छतरी**^F, (~*store*), **पैराशूट**^F, ~ flare (यन्त्र०) **छतरी मशाल**^F; **छाता महताबी**; ~ mine पैराशूटसे फेंका हुआ स्फोटक, छत्र-निस्फोट, पैराशूट-बम; ~troops पैराशूट-सेना^F, छत्रधारी सैनिक।

**parachute**[2] v.t. वायु-छत्र द्वारा भेजना, पैराशूट द्वारा उतरना।

**parachutist** –टिस्ट् n. वायु-छत्री^F, हवाई छतरी^Fसे उतरनेवाली पैदल सेना^F।

**paraclete** पै'रॅक्लीट् n. अभिवक्ता, पक्ष-पोषक, समर्थक।

**paracme** पॅरैक्'मी n. (चि०) (रोगके) अवरोह या उपशमनकी अवस्था^F; उत्तरकाष्ठा^F, अधोगति^F, अधोगमन, अधःपतन, अवनति^F, गिरावट^F, पछाड़^F।

**paracusis** पैरॅक्यू'सिस् n. श्रुति-दोष, श्रवण-दोष, कानकी खराबी^F।

**parade**[1] पॅरेड् n. दम्भ, प्रदर्शन, आडम्बर, दिखावा (*make a ~ of*); यात्रा^F, सैन्ययात्रा^F, सैन्यप्रदर्शन; प्रयोग्या^F, सैन्यव्यायाम, सैन्यशिक्षा^F, युद्धाभ्यास, कवायद^F, **परेड**; (~ *ground* भी) प्रयोग्या-भूमि^F, सैन्य-व्यायामभूमि^F; चौक, सार्वजनिक स्थान।

**parade**[2] v.t. & i. प्रदर्शन करना, आडम्बर दिखाना, तड़क-भड़क^F दिखाना; प्रदर्शन करते हुए (जुलूस इत्यादिमें) चलना; (निरीक्षण इत्यादिके लिए सेना^Fको) एकत्र करना, सैनिक व्यायाम करना, परेड करना।

**paradigm** पै'रॅडाइ (डि)म् n. निदर्शन, उदाहरण, नमूना; (विशे०) शब्दरूपावली^F।

**paradigmatic, -al** –मै'टिक्, -अॅल् a. विदर्शनीय, उदाहरणस्वरूप।

**paradisaic, -al, paradisean, paradisiac, -al, paradisial, paradisian, paradisic, -al** पैरॅडिसे'इक्, -अॅल्, -सि'अॅन्, -ऐक्, -अॅल, -अॅल्, -अॅन्, -सिक्, -अॅल aa. स्वर्ग्य, स्वर्गीय, स्वर्ग-सम्बन्धी, नन्दनवनका, आनन्द-धामका।

**paradise** –'रॅडाइस' n. स्वर्ग, स्वर्गलोक, बैकुण्ठ, नन्दनवन; (*earthly* ~ भी) अदनवाटिका^F; आनन्दधाम; आनन्दावस्था^F; पशुवन।

**parados** पै'रॅडॉस्, पै'रॅडो n. किलेका पुश्ता, कोटका टीला।

**paradox** पै'रॅडॉक्स् n. असद्भास, असत्याभास, **विरोधाभास**, असंगत कथन, उलटी बात^F।

**paradoxer, paradoxist** –सॅर्, –सिस्ट् nn. असद्भासी, विरोधाभासी, उलटी बात^F बोलनेवाला।

**paradoxical** –'सिकॅल् a. असत्यवत्, असद्भासपूर्ण, विरोधाभासात्मक, **विरोधाभासी**, लोकविरुद्ध (~*equation*, *statement*)।

**paradoxicality** –कै'लिटि n. असद्भासपूर्णता^F, विरोधाभासिता^F, लोकविरुद्धता^F।

**paradoxicalness** –'सिकॅल् निस् n. असद्भासपूर्णता^F, विरोधाभासिता^F, लोकविरुद्धता^F।

**paradoxology** –सॉ'लॅजि n. असद्भासोक्ति^F, विरोधाभास-कथन, लोकविरुद्ध कथन; विरोधाभास।

**paradoxure** पैरॅडॉक्'स्युअॅर n. (मांसभक्षी) पुच्छ-विडाल, लम्बपुच्छ, मार्जार, शाखिपूतीक।

**paradoxy** पै'रॅडॉक्सि n. दे० PARADOXICALITY.

**paradysentery** पैरॅडिसे'न्ट्रॅरि n. उपातिसार।

**paraenesis, parenesis** पॅरीनि'सिस् nn. परामर्श, रायF; अनुरोध ।

**par(a)enetic, -al** पैरि`ने`'टिक्, -अॅल aa. परामर्शात्मक, अनुरोधपूर्ण, रायFसे सम्बन्धित ।

**paraesthesia** पैरी(रें) स्थी'सिअॅ n. (चि०) विकृतसंज्ञताF, विकृतसम्वेदनताF, **अपसंवेदन;** विकृतानुभूतिF, विकृत चेतनाF, दोषयुक्त चेतनाF, सदोष ज्ञान, विकृत-इन्द्रियजनित ज्ञान ।

**paraffin[1]** पैं'रॅफ़िन् n. (रसा०) मृद्वसाF, **पैराफिन;** liquid ~ तरल मृद्वसाF, हलका विरेचक; ~ oil मृद्वसा-तैल, पेराफिनका तेल; ~ wax पेट्रोलियमसे प्राप्त ठोस पेराफिन;

　~ base, ~ blowlamp, ~ burner, ~ hydrocarbon, ~ lamp, ~ liquid, ~ ointment.

**paraffin[2]** v.t. मृद्वसाFका प्रयोग करना, पेराफिनका उपयोग करना, पेराफिन लगाना ।

**paragenesis** पैरॅजे`'नि'सिस् n. वर्णसंकरताF, दोगलापन ।

**paragenetic** –जि`ने`'टिक् a. वर्णसंकरता-विषयक, दोगलापन-सम्बन्धी, दोगला ।

**paragenic** –जे`'निक् a.= PARAGENETIC.

**parageusia** ⊙ पैरॅज़्यू'सिअॅ n. (चि०) स्वाद विपर्यास; ज्ञानेन्द्रिय-दोषातिशय, स्वादेन्द्रिय-दोषातिशयताF ।

**paraglossa** पैरॅग्लॉ'सॅ n. (ज्ञ० र० शा०), जिह्वोपांग, बहिर्जिह्वाF; (चि०) जिह्वातिपुष्टिF, जिह्वास्थूलताF ।

**paragoge** पैरॅगो'जि n. (शब्दके अन्तमें) अक्षर-योग, अक्षर जोड़ना ।

**paragogic** –गॉ'जिक् a. (शब्दके अन्तमें) अक्षर-योग-विषयक, जुड़े हुए अक्षरवाला ।

**paragon[1]** पैं'रॅगॅन् n. प्रतिमाF, प्रतिरूप, श्रेष्ठताFका आदर्श, उपमान, नजीरF; श्रेष्ठतम व्यक्ति, अत्युत्कृष्ट वस्तु; मूर्तिमान आदर्श; बहुमूल्य बड़ा हीरा ।

**paragon[2]** v.t. (का०) तुलनाF करना, मिलान करना ।

**paragonite** पैरॅ'गॅनाइट् n. क्षाराभ्रक ।

**paragram** पैं'रॅग्रैम् n. शब्द-क्रीड़ाF, शब्दोंका खेल; श्लेष, शब्द-द्वयर्थकताF; शब्दार्थालंकार ।

**paragrammatist** –मॅटिस्ट् n. शब्दक्रीडक, सब्दोंका खेल करनेवाला; श्लेष-प्रयोक्ता, द्वयर्थक शब्दोंका प्रयोग करनेवाला ।

**paragraph[1]** पैं'रॅग्रा(ग्रै)फ् , n. खण्ड, कण्डिकाF, अनुच्छेद, परिच्छेद, पैरा, पैराग्राफ; (समाचारपत्रमें अलग छपा हुआ) शीर्षकविहीन समाचार; निर्देशक चिह्न (¶) ।

**paragraph[2]** v.t. (समाचारपत्रमें) अनुच्छेद या पैरा लिखना; (लेख आदिको) अनुच्छेदोंमें बाँटना ।

**paragrapher, paragraphist** –फ़ॅर् , –फ़िस्ट् nn. अनुच्छेद-लेखक, पैरा लिखनेवाला ।

**paragraphia** –ग्रै'फ़िअॅ n. **लेखन-विकार** ।

**paragraphic** –फ़िक् a. अनुच्छेदीय, पैरा-सम्बन्धी ।

**paragraphing** –रॅग्रा(ग्रै)फ़िंग् प्रच्छेदन, पैरे बनाना ।

**paragraphy** –फ़ि n. अनुच्छेद-लेखन, पैराग्राफ लिखना ।

**paraheliotropic** पैरॅहीलिअॅट्रॉ'पिक् a. (वन०) प्रकाश-मुख, अनुप्रकाशी; पर्णवक्र, मुड़ा हुआ ।

**paraheliotropism** –ऑ'ट्रॅपिज़्म् n. (सूर्यकी किरणोंF-के समानान्तर) पर्ण-वक्रताF, पल्लव-कुटिलताF, पत्तियोंF-का टेढ़ापन; प्रकाशमुखताF, अनुप्रकाशिताF ।

**parakeet, paroquet,** (*also*) **parroquet, paroquet, paraquito** पैं'रॅकीट् , पैं'रॅके`ट् , क्रेट् , केॅट् , किॅट् nn. कीर, शुक-विशेष, ढुँइया, सुग्गा ।

**paralexia** ⊙ पैरॅले`क्'सिअॅ n. उच्चारण-दोष, पठनोच्चारण-हीनताF, पाठविकार, **पठनविकार** ।

**paralipomena** ⊙ पैरॅलिपॅमे`'निअॅ n. परिशिष्ट, अवशेष ।

**paralipsis, -leipsis** पैरॅलिप्'सिस् , -लाइप्'सिस् nn. (काव्य) अपह्नुतिF, बातFको छिपाकर कहना, (*I say nothing of his antecedents, how from youth upwards* etc.) ।

**parallactic, -al** पैरॅलैक्'टिक् , -अॅल् aa. भेदाभासी, विस्थापनाभास-विषयक; **दिग्भेद;** **लम्बनिक,** लम्बनसे सम्बन्धित;

　~ angle, ~ ellipse, ~ equation, ~ inequality, ~ motion.

**parallax** पैं'रॅलैक्स् n. भेदाभास, **विस्थापनाभास,** स्थानभ्रंश, च्युतिF, **दिग्भेद; लम्बन** (~ *factor*), T.

**parallel[1]** पैं'रॅलॅल् n. अक्षांश रेखाF, अक्षरेखाF, अक्षवृत्त (*the 49th* ~); (सेनाF०) समानान्तर खाईF; सदृश व्यक्ति या वस्तुF; समानान्तर अवस्थाF, समानान्तर रेखाF, समानान्तर स्थितिF; सदृशताF, सादृश्य, तुल्यताF, समानताF, बराबरीF; *draw a* ~ *line between* दो वस्तुओंFकी बराबरी करना ।

**parallel[2]** v.t. सदृशताF दिखाना, साम्य दिखाना, तुलनाF करना, अनुरूपताF सिद्ध करना; समानान्तर करना या होना, सदृश होना, अनुरूप करना या होना; बराबर करना, मिलाना ।

**parallel[3]*** a. समदिश, सदिश; (स्थिति०, वन०, प्रा० भूगोल, ग०) **समान्तर;** समकक्ष, **समानान्तर*;** सदृश, सम, तुल्य, संवादी, समान, अनुरूप; ~ bars (व्यायाम करनेके लिए लकड़ीFके खम्भोंपर लगे) समानान्तर डण्डे; ~ ruler समानान्तर रेखाF खींचनेकी दोहरी पटरीF;

　~ axis, ~ beam, ~ case, ~ cleavage, ~ combination, ~ connection, ~ current, ~ curve, ~ development, ~ diversion, ~ experiment, ~ flow, ~ forces, ~ gang, ~ government, ~ key, ~ light, ~ motion, ~ movement, ~ mutation, ~ plate, ~ resistance, ~ resonance, ~ rulings, ~ spin, ~ staff, ~ strips, ~ tubes, ~ variation, ~ venation.

**parallelepiped,** (*also*) **parallepipedon**⊙, (*improperly*) **parallelelopiped, parallelopipedon**⊙ पैरॅलॅले॑पिपे॑ड्, –॑पि॑डॉन्, –लॅपाइ॑-पि॑ड्, –डॉन् nn. (घ० ज्या०) **समान्तर फलकी**ᶠ; समानान्तर खात, समानान्तर चतुर्भुजोंसे घिरी हुई ठोस आकृतिᶠ।

**parallelise** पै॑रॅलॅलाइज़् v.t. दे० PARALLEL².

**parallelism** –लिज़्म् n. समानान्तरत्व, **समान्तरण,** समानान्तरताᶠ; सादृश्यसिद्धान्त, **समान्तरवाद,** सादृश्य-वाद; सदृशताᶠ, सादृश्य, **समानता**ᶠ, तुलनाᶠ, समताᶠ, **बराबरी**ᶠ।

**parallelist** –लिस्ट् n. साम्यप्रस्तावक, सादृश्य उपस्थापक, तुलनाᶠ करनेवाला।

**parallelogram** पैरॅले॑लॅग्रैम् n. (गति० वि०) **समान्तरभुज, समानान्तर चतुर्भुज।**

**parallelotope**⊙ पैरॅले॑लॅटोप् n. (ग०) **समान्तर फलक।**

**paralogia**⊙ पैरॅलो॑जिअॅ n. **अभिव्यक्तिदोष,** तर्कदोष।

**paralogism** पॅरै॑लॅजिज़्म् n. **तर्काभास,** युक्तिशून्य तर्क; भ्रान्तिᶠ, हेतुभ्रम, हेत्वाभास, आभास।

**paralogize** –लॅगाइज़् v.i. तर्काभास करना, युक्ति-रहित तर्क देना; बेतुकी बातᶠ करना।

**paralogy**⊙ –लॅजि n. अयुक्त-मीमांसाᶠ, अयुक्ति-संगत तर्क।

**paralysant** पै॑रॅलाइज़े॑न्ट् a. (चि०) अंगघाती, संस्तम्भकर, स्तम्भकर, लकवा मार देनेवाला।

**paralysation** –ज़े॑शॅन् n. (चि०) अंगघातक (औषधिᶠ); संस्तम्भ, अर्धांग, पक्षाघात होना, लकवे या फालिजका प्रभाव; शक्तिहीनताᶠ, लूलापन।

**paralyse** –॑रॅलाइज़् v.t. (चि०) अंगघात होना, पक्षाघात होना; लकवा मारना, फालिज गिरना; (ला०) गतिहीन करना, शक्तिहीन कर देना, बेकार कर देना, निकम्मा बना देना, लूला-लँगड़ा बना देना; ठप करना।

**paralysis** पॅरै॑लिसिस् n. (चि०, कृषि०) **अंगघात, पक्षाघात,** स्तम्भ, संस्तम्भ, गात्रोपघात, **लकवा, फालिज,** T.; (ला०) अतिशक्तिहीनताᶠ, जाड्य, नपुंसकताᶠ; ~ **agitans** (चि०) कम्पांगघात।

**paralytic¹** पैरॅलि॑टिक् n. (चि०) अंगघातयुक्त रोगी, अर्धांगरोगी, पक्षाघातपीड़ित; शक्तिहीन व्यक्ति।

**paralytic²** a. (चि०) अंगघात-सम्बन्धी; अंगघात-पीड़ित, अर्धांगग्रस्त, स्तब्धगात्र, पक्षाघातपीड़ित; लकवा मारा हुआ; (शा० एवं ला०) शक्तिहीन, पंगु।

**paramagnetic** पैरॅमैग्ने॑टिक् a. (रसा०) **समचुम्बकीय,** एकाधिचौम्बिक, समचुम्बक, **अनुचुम्बकीय,** अनुचुम्बक।

**paramagnetism** –॑नि॑टिज़्म् n. एकाधिचौम्बिकताᶠ, (भौ०) **समचुम्बकत्व, अनुचुम्बकत्व,** अनुचुम्बकताᶠ।

**paramatta** पैरॅमै॑टॅ n. (ऊन और रेशमके मिश्रणसे बना) एक मुलायम कपड़ा, पैरामैटा।

**parameter** पॅरै॑मि॑टॅर् n. (ज्यामिति०) **विमुपरिमाण,** परिमापी, **समष्टि**ᶠ, न्यष्टि-रेखाᶠ, **प्राचल।**

**parametric**⊙ पैरॅमे॑ट्रिक् a. (गणित०) **प्राचल-, प्राचलिक, प्राचलीय;**
~ coordinates, ~ curve, ~ equation, ~ representation.

**paramnesia**⊙ पैरॅनी॑सिअॅ n. (चि०) अपस्मृतिᶠ, भ्रमपूर्ण स्मृतिᶠ, भ्रमात्मक स्मरण-शक्तिᶠ।

**paramo** पै॑रॅमो n. (pl. *-s*) पठार, परामो, (एण्डीज़में उच्च मरुस्थल देश)।

**paramount** पै॑रॅमॉउन्ट् a. परम (*of ~ importance*), सर्वश्रेष्ठ, सर्वोत्तम, **सर्वोपरि,** प्रधानतम, सर्वोच्च, प्रमुख, मुख्य, उच्चतम, बड़ा; lady ~ परम महीयसीᶠ; lord ~ परमभट्टारक, परमाधिपति, **अधीश्वर।**

**paramountcy** –सि nn. **प्रभुता**ᶠ; सर्वोच्चताᶠ, सर्वश्रेष्ठताᶠ, **सर्वोपरिता**ᶠ, सर्वोपरि सत्ताᶠ, **अधीश्वरता**ᶠ।

**paramour¹** पै॑रॅमूॲर् a. (का०) **जार।**

**paramour²** n. (भाषण०) विट, **जार,** उपपति, यार, जारिणीᶠ, उपस्त्रीᶠ, उपपत्नीᶠ।

**parang** पा॑रैन्ग् n. खड्गिकाᶠ, लघुखड्गᶠ, छोटी तलवारᶠ, परांग।

**paranoia, -noea** पैरॅनाऍ॑अॅ, -नी॑अॅ nn. **संविभ्रम,** पीडनोन्माद, मानसिक उन्माद, चित्तविक्षेप, मनोविभ्रम, T.

**paranoiac, paranoid**⊙, **paranoidal**⊙ –ॲक्, –नाऍड्, –॑डॅल् aa. **संविभ्रमी,** चित्तविक्षेपी, पीडनोन्माद-युक्त।

**paranthelion** पैरैन्थी॑लिॲ n. **सूर्याभास।**

**paranthesis**⊙ पैरॅन्थी॑सिस् n. कोष्ठक, गोल कोष्ठक।

**paranucleus** पैरॅन्यू॑क्लिॲस् n. (जीववि०) उपन्यष्टिᶠ, उपकेन्द्रक; (वन०) **उपनाभिक।**

**paranymph** –निम्फ् n. सर्वश्रेष्ठ व्यक्ति, सर्वोत्तम व्यक्ति।

**parapet** पै॑रॅपि॑ट् n. परिघाᶠ, कमरकोठा, **मुँडेरा** (~ *gutter*), कँगूरा, मेंड़ᶠ; (सेनाᶠ०) **प्राकार,** दमदमा, मोर्चा, दीवारᶠ, छातीᶠतक ऊँची दीवारᶠ।

**parapeted** –टि॑ड् a. कमरकोटेवाला, मुँडेरदार, मेंड़दार; दमदमादार (जिसके आगे नीची दीवारᶠ हो)।

**paraph** पै॑रैफ् n. हस्ताक्षरचिह्न, हस्ताक्षरके अन्तकी घुमावदार रेखाᶠ।

**paraphasia**⊙ पैरॅफे॑ज़िअॅ n. **वाग्विकार,** वाग्वैकल्य; PARAPHRASIA.

**paraphernalia** पैरॅफर्ने॑लिअॅ n. (pl.) व्यक्तिगत उपकरण, निजी सामग्रीᶠ, वसन-भूषण; साज-सामान, सामान, लवाजमा; मशीनᶠके कल-पुर्जे।

**paraphimosis** पैरॅफिमो॑सिस् n. (चि०, कृषि०) **परिवर्तिका**ᶠ, शिश्नमुण्डके चमड़ेका उलटकर संसक्त हो जाना।

**paraphonia**⊙ पैरॅफो॑निअॅ n. **स्वरविकार।**

**paraphrase¹** पै॑रॅफ्रेज़् n. **पदान्वय,** भावानुवाद, छायानुवाद, भाष्य, टीकाᶠ, व्याख्याᶠ, अर्थप्रकाश।

**parental** पॅरे'न्ट्'टॅल् a. (कृषि॰) पैतृक, पित्रीय, पित्र्योचित, **जनकीय, जनक-सम्बन्धी**, पितृसुलभ, माता-पिता-सम्बन्धी;
~ authority, ~ behaviour, ~ care, ~ characters, ~ cooperation, ~ generation, ~ influence, ~ instinct, ~ stock, ~ tree.

**parenteral** ⊙ पॅरे'न्'टॅरॅल् a. व्यान्त्रिक, **आन्त्रेतर**, आन्त्रबाह्य (~ *digestion*)।

**parenthesis** पॅरे'न्'थिसिस् n. (Pl. *-es*) निक्षिप्त वचन, प्रासंगिक वचन, उपवाक्य, अप्रधान वाक्य; कोष्ठक द्वारा चिह्नित अवान्तर शब्द-समूह; (sing. या pl.) (निर्दे॰ ज्या॰) **लघु बंधनी**[F], **लघु कोष्ठक** ( ); (ला॰) व्यवधान, विराम, मध्यवर्तिनी घटना[F]।

**parenthesize** –साइज़् v.t. निक्षिप्त वाक्य एवं शब्दके रूपमें रखना; वाक्यके अन्दर लघु कोष्ठकमें अवान्तर शब्द-समूह रखना; निक्षेप चिह्नित करना।

**parenthetic** पैरॅन्थे'टिक् a. निक्षिप्त वाक्यके रूपमें रखा हुआ; (अवान्तर शब्द-समूहके रूपमें) कोष्ठकके अन्तर्गत निविष्ट; मध्यवर्ती, मध्यवर्तिनी घटना-विषयक; व्यवधानरूप।

**parenthetical** –कॅल् a. निवेशित, निक्षिप्त; प्रासंगिक, अन्तर्गर्भित; मध्यस्थित; अप्रधान।

**parenthood** पेअॅ'रॅन्ट्हुड् n. पितृत्व।

**parenticide** पॅरे'न्'टिसाइड् n. पितृ-वध, जननी-जनक-वध, माता-पिताकी हत्या[F]।

**parentless** पेअॅ'रॅन्ट्'लिस् a. मातृ-पितृविहीन।

**parer** पेअॅ'रॅर् n. छाँटनेका यन्त्र, तराशनेका औजार, कतरनी[F]।

**parergon** (Gk.) n. सहकर्म, सहायक कार्य; अनुकर्म, उपकर्म।

**paresis** पै'रिसिस् n. (चि॰) अल्पांगघात, अंगोपघात, आंशिक अंगघात; (कृषि॰) **आंशिक पक्षाघात**, अल्पसंस्तम्भ, अंशघात, अर्द्धसंस्तम्भ, अर्द्धस्तम्भन, अधलकवा।

**paresthesia** = PARAESTHESIA.

**par excellence** (F) adv. श्रेष्ठ, परमोत्कृष्ट, सबसे बढ़कर।

**par exemple** (F) adv. यथा, उदाहरणतया।

**pari delicto** (L) (का॰) समदोषी।

**pari passu** (L) adv. सम कोटिसे, **समरूप**, साथ-साथ।

**paretic** पॅरे'टिक् a. (चि॰) अंगोपघातक, अंगोपघातक सम्बन्धी; अर्द्धस्तम्भीय, अर्द्धसंस्तम्भ-सम्बन्धी, अधलकवेका।

**parget**[1] पार्'जिट् n. विषम लेप, प्रलेप, असम लेपन, अचिक्कण लेपन, खड़बीहड़ गोबरी[F], कलई[F], रंग-रोगन।

**parget**[2] v.t. विषम लेप करना, असम लेपन करना, अचिक्कण लेपन करना, खड़बीहड़ गोबरी[F] करना।

**pargeter** –टॅर् n. विषम लेपक, असम लेपक, अचिक्कण लेपक, खड़बीहड़ गोबरी[F] करनेवाला।

**pargeting** –टिंग् n. विषम लेप, असम लेपन, अचिक्कण लेपन, **लिपाई**[F], खड़बीहड़ गोबरी[F] करना।

**parhelion** पॅर्हो'ल्यॅन् n. सूर्याभास, मिथ्या सूर्य।

**pariah** पेअॅ'रिआ, पै'रिआ n. (द॰ भारतका) शूद्र, अस्पृश्य व्यक्ति, अछूत, पैरिया; (ला॰) चाण्डाल, जाति-बहिष्कृत व्यक्ति; ~-dog शूद्र श्वान, (भारतमें) पीले रंगका घुमक्कड़ कुत्ता।

**Parian**[1] पेअॅ'रिअॅन् n. मुराजाश्म, बढ़िया पकी हुई सफेद चीनी मिट्टी[F]।

**Parian**[2] a. मुराजाश्म-सदृश, पारोसी; पारोस द्वीपका; ~ marble पारोस द्वीपका संगमरमर।

**paries** पेअॅ'रिईज़् n. प्राचीर, भित्ति[F], दीवार[F]।

**parietal**[1] पॅराइ'ईटॅल् n. (चि॰, जीव॰) मध्यका[F], **पार्श्विका**[F], मध्यकपाल, पार्श्वकपाल, पैराइटल।

**parietal**[2] a. पार्श्वकपालीय, पार्श्वीय, **पार्श्विक**, प्राचीर-विषयक, भैत्त, प्राचीर-सम्बन्धी, शरीरभित्ति[F] या विवर-सम्बन्धी; (वन॰) **भित्तिलग्न**, **पैराइटल**; ~art **भित्ति-कला**[F]; ~ bones पार्श्वकपाल-अस्थि[F], पार्श्विकास्थि[F], **कपालपार्श्विका**[F];
~ angle, ~ area, ~ border, ~ foramen, ~ layer, ~ lobe, ~ membrane, ~ notch, ~ organ, ~ region, ~ regment, ~ surface, ~ tuberosity, ~ vein.

**parietes** –टीज़् n. (चि॰) PARIES का बहु व॰।

**paring** पेअॅ'रिंग् n. कर्त्तन, छँटाई[F], छाँटन[F], कतरन[F], छीलन[F]।

**paripinnate** पैरिपि'नॅट् a. समपक्षवत्।

**paris** पै'रिस् n. पेरिस; (वन॰) समांग लता[F]; ~blue, ~green, ~red, ~white, ~yellow अनेक रंग।

**parish** पै'रिश् n. पादरीका प्रदेश, पैरिश; जनपद पल्ली[F], बस्ती[F]; सदावर्त क्षेत्र, खैराती हलका; पादरी-प्रदेशके निवासी; ~ clerk पल्ली-करणिक; ~ council पल्ली-परिषद्[F]; ~ minister, ~ priest पादरी, पल्ली-प्रदेशका पुरोहित; ~ register पैरिश-रजिस्टर; *go on the* ~ जानपदपल्ली[F]से सहायता[F] प्राप्त करना।

**parishioner** पॅरि'शॅनॅर् n. पल्लीक, पल्लीवासी, ग्रामिक, ग्रामवासी, पैरिशनिवासी।

**parisian** पॅरि'ज़्यॅन् a. & n. पेरिसका (निवासी)।

**parison** पै'रिसॉन् n. (रसा॰) **प्रथमरूप** (~*mould*), T. (भाषावि॰) वाक्य-सन्तुलन।

**parisyllabic** पैरिसिलै'बिक् a. समाक्षर, बराबर अक्षरों-वाला।

**parity** पै'रिटि n. समार्हता[F], साम्य, तुल्यता[F], **समता**[F], **समानता**[F], बराबरी[F]; अनुरूपता[F], समानान्तरता[F]; साधर्म्य, सादृश्य (~ *of reasoning*); (गणि॰) मुद्रा[F]की सममूल्य दर; T.

**park**[1] पाक् n. उपवन, उद्यान, प्रमोदवन, प्रमदवन; नगरोद्यान, पार्क; बाड़ा; मैदान; (तोप[F] या मोटर[F] आदिका) अड्डा, तोपखाना; पड़ाव, कैम्प; ~-keeper उद्यानाधिकारी, पार्कका अफसर; ~ land **उपवन; रख**, Oyster ~ शुक्तिक्षेत्र, कस्तूरा मछली[F]का सरोवर।

**park**[2] v.t. उद्यान बनाना, पार्क बनाना; (तोप[F]) मैदानमें

  

~-fisher द्र० PEARLdiver; ~-fishery मुक्ता-क्षेत्र, सीप^F निकालनेका व्यवसाय; ~millets (कृषि०) बाजरा; *cast ~s before swines* भैंस^F के आगे बीन^F बजाना, सागवालेसे हीरेका मूल्य करना, बन्दर क्या जाने अदरख-का स्वाद;
~-button, ~-blush, ~ gray, ~-hardener, ~-hardening, ~-like, ~ millet, ~ mussel, ~oyster, ~-powder, ~-sago, ~-shell, ~-spar, ~ stone, ~-white ~wort.

**pearl²** v.t. & i. (किसी वस्तु^F के) मुक्ताभ विन्दु छिड़कना या छीटना; मोती बिखेरना; मोती-सदृश बनाना; मोतीका रंग आदि देना; हीरे-जैसा बनाना; मोतिया जौ बनाना; (जौ आदिको घिसकर) मोती-जैसा बनाना; मोती-जैसे बिन्दु बनाना; सीप^F का शिकार करना।

**pearlaceous** –लें'शॅस् a. सीपवत्, सीप-सदृश, सीप-जैसा।

**pearled** –र्ल्ड् n. मुक्तामय, मुक्तापूर्ण।

**pearlies** –'लिज़् n. मोतीके बटन, मोतीके बटन^F बालासूट।

**pearliness** पर्'लिनिॅस् n. मुक्तामयता^F, मुक्ताभता^F; मौक्तिकता^F।

**pearling** पर्'लिंग् n. रेशमी फीता, परलिंग।

**pearly** पर्'लि a. मुक्तामय, मोतियोंवाला; मुक्ताभ, मुक्तोपम, मोती-सा, निर्मल, उज्ज्वल, चमकदार; ~ lustre मुक्ताद्युति^F।

**pearmain** पेर्मॅर्'मे`न् n. एक प्रकारका सेब।

**peasant** पी'ज़ॅन्ट n. कृषीवल, कृषक, किसान, (~ *community*), खेतिहर; ग्रामवासी, ग्रामीणजन, देहाती; ~ proprietor भूमिधारी, कृषक भूस्वामी, स्वामी कृषक, निजी भूमि^F पर कृषि^F करनेवाला ग्रामवासी।

**peasantry** –ट्रि n. कृषकवर्ग, किसान लोग; ग्रामीण समुदाय, देहाती जनता^F।

**pease** पीज़् n. PEA (प्रा० = मटर^F) का बहु०; ~-cod मटर^F की फली^F।

**peat** पीट् n. जीर्णक, (कृषि०) पाँस (~ *soil*); दल-दलका कोयला; (प्रा० भू०) पीट; ~coal पीटज कोयला; ~ bog (उक्त) कोयलेका दलदल; पाँस-पंक, पीट पंक; ~ moss (उक्त) कोयलेकी काई^F; ~ reek (उक्त) कोयलेकी आग^F का धुवाँ, कोयलेपर स्रवित की गयी मदिरा^F एवं उसकी सुगन्ध^F।

**peatery** –'टॅरि n. दलदली कोयलेका कारखाना।

**peaty** –टि a. जीर्णक, दलदली कोयलेका-सा, इससे बना हुआ (~ *soil*)।

**pebble** पे`ब्ल् n. अष्ठीला, उपल, कंकड़, कण, रोड़ा, (यन्त्र०) बटिया^F (~ *dash*), गुटिका^F, गिट्टी^F, बजरी^F, स्फटिक, बिल्लौर; गोमेद, गोमेदक, रत्न; ~ dash गिट्टीदार लिपाई^F, ~ powder, गन-पाउडर, बारूद^F; ~ ware बहुरंगी मिट्टियों^F के मिश्रणसे बने बर्तन।

**pebbled, pebbly** –ड्, –ब्लि aa. कंकड़युक्त, कंकड़ीला, कंकड़वाला।

**P.E.C**, pec. Photo Electric Cell.

**pecan** पॅकैन् n. (मिसीसिपी प्रदेशका अखरोट जाति^F का एक वृक्ष), भिदुकाष्ठ; इस वृक्षकी मींगी^F, गिरी^F।

**peccability** पे`कॅबि'लिटि n. पापिष्ठता^F, पापीपन।

**peccable** –'कॅबॅल् a. पापी, पापोन्मुख, पाप-प्रवण; अपराधी, पापाधीन, पापवश।

**peccadillo** पे`कॅडि'लो n. (pl. *-es*) स्खलन, क्षुद्रदोष, अल्पदोष, सामान्य अपराध।

**peccancy** पे`कॅन्सि n. विकार, दोष, सदोषता; पापकर्म, पापशीलता^F, गुनाहगारी^F; विकारग्रस्तता^F, रोगग्रस्तता^F।

**peccant** पे`कॅन्ट् a. पापशील, दुष्ट, पापी, दोषी, अप-राधी, गुनहगार; (चि०) रोगग्रस्त, अस्वस्थ, रुग्ण; दूषित, विकृत; रोगकारी।

**peccary** पे`कॅरि n. (अमेरिकी) शूकर, सुअर।

**peccatophobia** पे`कॅटॅफो'बिॲ n. पापभीति^F।

**peccavi** (L) –वि sent. मैंने पाप किया है; n. पाप-स्वीकृति^F।

**peck¹** पे`क् n. अर्धद्रोण, दो गैलनकी माप^F; इस माप^F का पात्र, बड़ा बरतन; *a ~ of troubles* विपत्ति-राशि^F, दुःखका पहाड़, मुसीबतों^F का अम्बार, कष्टोंकी भरमार^F; *~ of dirt* कीचड़का अम्बार, मैलका ढेर; चोंच^F, ढोंग; चंचुप्रहार; चंचुप्रहारका चिह्न; द्रुत चुम्बन; (ग्रा०) भोजन, खाना।

**peck²** v.t. & i. चोंचें^F मारना, चोंच^F चलाना, चोंचें^F मारकर छेद करना; असावधानी^F से चुम्बन करना, लापरवाही^F से चूमना; (ला०) छिद्रान्वेषण करना, दोष निकालना, नुक्ताचीनी^F करना; (बोल०) कुतरकर खाना, थोड़ा-थोड़ा करके खाना, चुगना; (किसी नोकदार औजारसे) खोदना, तोड़ना; पत्थर फेंकना; ~*out* चोंच^F से झटकना, उखाड़ना।

**pecker** –'कॅर् n. कठफोड़ा; wood ~ = PECKER; *keep your ~ up* (ग्रा०) हिम्मत^F बाँधे रखो, घब-ड़ाओ नहीं।

**peckish** –किश् a. क्षुधार्त, भूखा।

**pecky** –कि a. (काष्ठ) सड़नेके चिह्नोंसे युक्त।

**pecten** पे`क्'टे`न् n. (जीववि०, pl. *-ines*) कंकतरचना^F, कंकतवर्ध, भगास्थि^F, गुदनाली^F का मध्यभाग; ~ pubis भगास्थि कटक।

**pectic** पे`क्'टिक् a. आश्लेपिक, आश्लेप-विषयक, आश्लेप-सम्बन्धी (~ *acid*)।

**pectin** –टिन् n. (रसा०) आश्लेपि^F।

**pectinal** पे`क्'टिनॅल् a. (चि०) भगास्थिक^F; कंकतवत्, कंकत-सदृश, कंकताभ, कंकतके आकारका, कंघेके आकारका, कंघी^F का-सा।

**pectinate** –नेट् a. कंकतदशन, कंकतदन्त, कंकताकार, कंघेके दाँतोंकी तरह दाँतोंवाला, दाँतेदार (~ *line*)।

**pectinated** –नेटि`ड् a. = PECTIANTE.

**pectination** –ने'शॅन् n. कंकतवत्ता^F, कंकतसमता^F, कंकतसदृशता^F, कंघेकी तरह होना; कंकतवद्रचना^F, कंकत-

सदृश बनावट[F]; कंघे-जैसी रचना[F]; कंकतन, कंघा करना।
**pectineal** –पे'क्टि'निॲल् = PECTINAL.
**pectineus** –ॲस् (चि०) कंकताभिका[F]।
**pectiniform** –'निफ़ॉम् a. कंकतवत्, कंकताकार, कंकत-सदृश, कंकत-तुल्य, कंघे-जैसा, कंघी-जैसा।
**pectoral**[1] पे'क्'टॅरॅल् n. उरस्त्राण, वक्षस्त्राण, कवच; अंसपक्ष, अंसपेशी[F]; कफघ्न औषध[F], वक्ष रोगोंकी औषधि[F]।
**pectoral**[2] पे'क्'टॅरॅल् a. आलंकारिक, शोभाजनक; (यहूदियोंके) प्रधान पादरीसे सम्बन्धित; कासघ्न, कफघ्न; उरस्य, (चि०, कृषि०, जीव०) अंस-, वक्षीय, उरः सम्बन्धी वक्षस्थल-विषयक, छाती[F]परका, सीनेका (~ *cross*); ~ arch, अंस- चाप, ~ girdle वक्ष-मेखला;
~ appendage, ~ fin, ~ nerve, ~ spine, ~ vein.
**pectoriloquism** पे'क्टॅरि'लॅक्विज़्म् n. (फुफ्फुस रोगमें) स्टेथॉस्कोपसे रोगीके वक्षकी आवाज[F] सुनना, स्टेथॉस्कोपसे रोगीके भाषणकी आवाज[F] स्पष्टतया सुनाई देना।
**pectoriloquy** –क्वि n. = PECTORILOQUISM.
**pectose** पे'क्'टोस् n. (रसा० शा०) आश्लेषघु, अविलेय पदार्थ।
**pectus** पे'क्'टॅस् n. वक्ष, छाती[F]।
**peculate** v.t. & i. शोषण करना, धनापहरण करना, चुराना, गबन करना।
**peculation** –ले'शॅन् n. धनापहरण, गबन।
**peculator** पि'क्यू'लेटर् n. धनापहर्ता, गबन करनेवाला।
**peculiar**[1] पि'क्यू'लिॲर् n. व्यक्तिगत सम्पत्ति[F], निजी जायदाद[F]; विशिष्ट अधिकार; विशेष सुविधा[F]; विशिष्ट जाति[F] एवं सम्प्रदाय; ईश्वरभक्त।
**peculiar**[2] a. प्रविशेष, विशिष्ट (~ *knowledge, use*); आत्मीय, स्वीय, स्वकीय, निजी, व्यक्तिगत; (विशे०, किसीके) व्यक्तिगत चरित्रका; असामान्य, असाधारण, अनोखा, निराला, अनूठा, अजीब (~ *flavour*); निर्दिष्ट, खास (*a point of ~ interest*); विस्मय-जनक, अद्भुत, विचित्र, विलक्षण, अनूठा; P~ People कोई व्यक्ति।
**peculiarity** –ऐ'रिटि n. विशिष्टता[F], विशेषता[F]; असमान्यता[F], असाधारणता[F]; विलक्षणता[F], अनोखापन, अनूठापन।
**peculiarize** –लिॲराइज़् v.t. सुरक्षित रखना, अलग रखना।
**peculiarly** –लि adv. विशेषतः, विशिष्टतया; असामान्यतः, असाधारणतः, विलक्षणतया; अनोखे ढंगसे (*they dress ~*)।
**pecuniary** पि'क्यू'निॲरि a. धनीय, धनरूप, आर्थिक, धन-सम्बन्धी, द्रव्य-विषयक, अर्थ-सम्बन्धी; आर्थिक दण्ड-विषयक; तावानी;
~ aid, ~ arrangement, ~ assistance, ~ consideration, ~ damage, ~ dealing, ~ embarrassment, ~ interest, ~ jurisdiction, ~ legacy, ~ liability, ~ loss, ~ penalty, ~ reparation, ~ success, ~ terms, ~ transaction.
**ped.** pedal.
**ped** पे'ड् n. वंशपेटिका[F], बाँसकी पिटारी[F], डलिया[F], टोकरी[F]।
**peda** पेडॅ a. (ग०) पदिक (~ *equation*)।
**pedagogic, -al** पे'डॅगॉ'जिक्, -ॲल् a. शैक्षिणक (~ *age*), शिक्षणशास्त्रीय, शिक्षक-सम्बन्धी, अध्यापन-विज्ञान-सम्बन्धी (~ *institute*)।
**pedagogics** –क्स् n. संशैक्षिकी[F], संशिक्षा[F]; शिक्षण-शास्त्र, अध्यापनशास्त्र।
**pedagogue** पे'डॅगॉग् n. संशिक्षक, बाल-शिक्षक, अध्यापक।
**pedagoguery** –गॅरि n. पाठशाला[F], स्कूल; अध्यापन, शिक्षण।
**pedagoguish** –गिश् n. अध्यापक-सदृश, शिक्षककी भाँति।
**pedagog(u)ism** –गिज़्म् n. अध्यापकत्व; शिक्षकत्व।
**pedagog(u)ist** –गिस्ट् n. संशिक्षाविद्, शिक्षणशास्त्र।
**pedagogy** –गि, -जि n. संशिक्षा[F], संशैक्षिकी[F], शिक्षण-शास्त्र; शिक्षण; प्रशिक्षण।
**pedal**[1] पे'डॅल् n. पादवाद्य, काष्ठयन्त्रिका[F], (पिआनो, स्वरको पूर्णतर बनानेके लिए) पदयन्त्र; पदिक, पायदान, (सायकिल[F] इत्यादिका) पैडल।
**pedal**[2] v. i. & t. वाद्ययन्त्रको चलाना, पदयन्त्रको चलाना; पैडलको चलाना।
**pedal**[3] पे'डॅल, पी'-डॅल् a. पादिक, (गणि०, कलन) पदिक, पादक, पाद-सम्बन्धी, पैरोंका; ~ note (संगीत) टेक[F]।
~ area, ~ curve, ~ disc, ~ equation, ~ gland, ~ line, ~ triangle, ~ vehicle.
**pedalist** पे'डॅलिस्ट् n. पादयन्त्रचालक, पायदानचालक, पैडिल चलानेवाला।
**pedant** पे'डॅन्ट् n. पाण्डित्याभिमानी व्यक्ति, विद्यादम्भी; अतिसिद्धान्तवादी पुरुष; हेकड़ीबाज, शेखी[F] बघारनेवाला।
**pedantic, -al** पि'डैन्'टिक, -ॲल् a. पाण्डित्याभिमानी, पाण्डित्यदर्शी, विद्यादम्भी; अतिसिद्धान्तवादी; समुद्धत, हेकड़ीबाज, शेखी[F] बघारनेवाला।
**pedantize** पे'डॅन्टाइज़् v. t. & i. पांडित्याभिमान करना; नियमनिष्ठा[F] दिखाना; सिद्धान्तपर अटल रहना, हठधर्मी[F] करना।
**pedantry** –ट्रि n. पाण्डित्याभिमान, पाण्डित्यदर्प, विद्यादम्भ; अतिसिद्धान्तवादिता[F]; हेकड़ीबाजी[F], शेखी-बाजी[F]; हेकड़ी[F], शेखी[F]।
**pedate** पे'डॅट् a. (जीवविo) पादयुक्त, सपाद, पंजाकार।
**peddle** पे'डॅल् v. i. & t. नगण्य कार्योंमें व्यस्त रहना; अल्पमात्रा[F]में क्रय-विक्रय करना, फुटकर बेचना, फेरी[F] लगाना।
**peddler** –लॅर् n. पादयन्त्रचालक, पैडिल चलानेवाला; पादचारी; बिसाती, फेरीवाला, खोन्चेवाला।

**peddlery** –रि n. पादचारिता^F, फेरीवालेका काम; भाण्डवाहन; पादचारिकोपकरण, बिसाती या फेरीवालेका सामान।

**peddling** –लिंग् a. नगण्य, तुच्छ, महत्त्वहीन।

**pederasty** पी(पे॑)'डॅरैस्टि n. कुमार-मैथुन, लौंडेबाजी^F।

**pedestal**[1] पे॑'डि॑स्टॅल् n. पाद-पीठ^F, उपपीठ^F, पीठिका^F, चौकी^F; स्तम्भतल, भवनका स्तम्भपाद, खम्भेकी कुर्सी^F, आधार, नींव^F, बुनियाद^F; सचल आलमारी^F; ~ pile मूँठदार स्थूणा^F, मूँठदार लट्ठा; ~set पीठिका टेलीफोन।

**pedestal**[2] v.t. आधारित करना, (पायेके सहारे) स्थित करना, बैठाना; (चौकी^F या किसी ऊँचे स्तम्भपर) खड़ा करना, आश्रय देना, सहारा देना।

**pedestrian** पि॑डे॑स्'ट्रिॲन् a. & n. पदाति (व्यक्ति), पादचारी (पुरुष), पैदल (यात्री); विचरण-विषयक, गमन-सम्बन्धी; शुष्क तथा नीरस गद्यात्मक; क्षुद्र, उत्साहहीन; निष्प्राण; निरानन्द, बेमजा; स्फूर्ति या प्रेरणाहीन।

**pedestrianism** –निज़्म् n. पादचार, पादगमन, भ्रमण; पादगमनका अभ्यास; पैदल चलनेकी कला^F।

**pedestrianize** –नाइज़् v.i. पैदल चलनेका अभ्यास करना, पैदल चलना, सैर^F करना।

**pedetentous** पे॑डि॑टे॑न्'टॅस् a. मन्थर,मन्द,मन्दगतिक।

**pediatrician** पे॑डिॲट्रि'शॅन् n. बालरोग-विशेषज्ञ, बालरोग चिकित्सक।

**pediatrics** –ऐ'ट्रिक्स् n. (चि०) कौमार-भृत्य, बाल-वैद्यकी^F, बालरोगविज्ञान, शिशुचिकित्सा^F, बालचिकित्सा^F, शिशुरोग-विद्या^F।

**pedicel, pedicle** पे॑'डिसॅल्, पे॑'डिकॅल् n. (कृषि०, वन०, चि०) अर्बुदका उपवृन्त; उपवृन्त, पुष्पवृन्त, मंजरी^F, पुष्पबन्धन, प्रसवबन्धन; (पौधे या जीवका) ग्रीव, वृन्ताकार चक्रमूल; पैडिसिल।

**pedicellate** –लॅट् a. सवृन्त, पुष्पवृन्तधृत, पुष्पदण्ड-धारित, मंजरी^F द्वारा उत्थापित, डण्ठल द्वारा सम्हाला हुआ।

**pedicle** पे॑'डिकॅल् n. = PEDICEL.

**pedicular** पि॑डि'क्यूलॅर् a. (चि०) यूकाजन्य, यूका-पूर्ण, यूकायुक्त, यूकामय, जूँ^F पड़ी हुई; लीक्षायुक्त।

**pedicularis** ⊙ –'लेॲ'रिस् n. यूकापूर्ण, पेडिक्यूलरिस (एक पौधा)।

**pediculate** –क्यूलॅट् a. = PEDICELLATE.

**pediculation** –ले'शॅन् n. = PEDICULOSIS.

**pediculosis** –लो'सिस् n. (चि०) यूकाजुष्टता^F, सयूकता^F, यूकायुक्तता^F, यूकामयता^F, जुएँ^F से भरपूर होना; लीक्षायुक्तता^F।

**pediculous** –'क्यूलॅस् a. = PEDICULAR.

**pediculus** पि॑डि'क्यूलॅस् n. यूका^F, जूँ^F।

**pedicure**[1] पे॑'डिक्युॲर् n. पद-चिकित्सा^F, पैरकी दवा^F; पादचिकित्सक।

**pedicure**[2] v.t. पाद-चिकित्सा^F करना, पैरकी दवा^F करना।

**pedicurist** ⊙ रिस्ट n. पाद-चिकित्सक, पद-चिकित्सा-शास्त्री।

**pediigerous** पि॑डि'जॅरॅस् a. सपाद, पादमय, पादयुक्त, पाँवदार, पैरदार; सपादांग, पादाकार अंगयुक्त, पाँवके समान अंगवाला।

**pedigree** पे॑'डिग्री n. अभिजाति^F; (पशुपालन, जीव०, कानून) वंशावली^F, (~ record, ~ system), वंशतालिका^F, वंशचरित, वंशविवरण, पैतृकवंश-वृक्ष; कुल, वंश, नस्ल^F, पीढ़ी^F, खानदान; (शब्दकी) व्युत्पत्ति^F, अन्वय; (गुण०) अभिजात, परिचित कुलका, जानी-बूझी नस्ल^F का (~ *cattle*)।

**pedigreed** –ड् a. अभिजात, अभिजातीय, कुलीन, उच्चवंशोत्पन्न।

**pedimanous** पि॑डि'मॅनॅस् a. पादाकार हस्तयुक्त, पैरके समान हाथोंवाला।

**pediment** पे॑'डिमॅन्ट् n. (प्रा० भूगोल) शैलपद; उपकण्ठ, कण्डी^F; (स्था०) त्रिकोनिया^F; (यूनानी ढंगपर) मकानके अग्रभागके ऊपरका त्रिभुजाकार तोरण; (द्वार या खिड़की^F के ऊपर) चाप, डाट^F।

**pedimental** –मे॑न्'टॅल् a. (स्था०) त्रिभुजाकार।

**pedimented** –'डिमॅन्टिड् a. (स्था०) त्रिभुजाकार तोरणयुक्त।

**pedlar** पे॑ड'लॅर् n. पादचारी, फेरीवाला; खोंचेवाला, पैकार; क्षुद्रव्यापारी, बिसाती; (ला०) संवाददाता, (प्रवाद, अफवाह^F) फैलानेवाला; ~'s French चोरोंकी बोली^F।

**pedlary** –रि n. पादचारिता^F, फेरीवालेका काम; भाण्डवाहन।

**pedo-** दे० PAEDO-.

**pedobaptism** पीडॅबैप्'टिज़्म् n. शिशु-बप्तिस्मा, बाल-बप्तिस्मा, लड़कोंका बप्तिस्मा।

**pedogamy** पि॑डॉ'गॅमि n. (वन०) अपक्वमिलन।

**pedogenesis** पे॑डॅजे॑'नि॑सिस् n. डिम्बाजनन, मृदा-उत्पत्ति^F।

**pedologist** पि॑डॉ'लॅजिस्ट् n. (चि०) बाल वैज्ञानिक; मृदाविज्ञानी; मृत्तिका-शास्त्री।

**pedology** –जि n. (चि०) बाल्य-विज्ञान; मृत्तिकाशास्त्र, मृदाविज्ञान; (प्रा० भूगोल०) भूमितत्त्व, (कृषि०) भूमि-विज्ञान।

**pedometer** पिडॉ'मि॑टॅर् n. यात्रामापक-यन्त्र, गति-मान, दूरीमापक-यन्त्र।

**pedophilia** ⊙ पीडॅफि'लिॲ n. दे० PAIDOPHILIA.

**pedrail** पे॑'ड्रेल् n. पेड्रेल, एक प्रकारका ट्रैक्टर।

**pedrero, pede-** पे॑'ड्रिरो, पे॑'डि- n. रोड़े फेंकने-वाली बन्दूक^F।

**peduncle** पि॑'डन्'कॅल् n. (वन०) पुष्पदण्ड, पुष्पपुञ्ज, वृन्त, पुष्प बन्धन; उपवृन्त, मुख्य वृन्त; (जन्तुवि०) प्रसव बन्धन, गण्डमूल।

**peduncular, pedunculate** –'क्यूलॅर्, –लॅट् aa. पुष्पवृन्त-युक्त; पुष्पदण्ड-युक्त, मंजरी-युक्त, वृन्तमय, डण्ठलदार, डण्डीदार; वृन्तीय, वृन्त-विषयक।

**pedunculation** –ले'शॅन् n. (चि०) वृन्त-युक्तता^F;

पुष्पवृन्तता^F, पुष्पदण्डता^F, पुष्पवृन्तयुक्तता^F, पुष्पदण्ड-युक्तता^F, मंजरीयुक्तता^F, डण्ठलदार होना।

**peek** ⊙ पीक्' n. झाँकना; ~-a-boo ⊙ = HIDE AND SEEK.

**peeking** ⊙ –'किंग् n. झाँकना।

**peel¹** पील्' n. सीमा-स्तम्भ, सरहदी मीनार^F; नानवाई^F-की कलछी^F; (तन्दूरमें) रोटी^F सेंकनेका बेलचा; रोटी-वालेकी रस्सी^F; आवरण, शल्क, त्वक्, वल्कल, वक्कल, छिलका।

**peel²** v.t. & i. शल्कन करना, छीलना, छिलका उतारना; (वृक्ष, पशुओंके शरीर आदिका) चर्मरहित होना, खाल^F उतारना, देह^F छिलना, उधड़ना, उधेड़ना; (छिलकेकी भाँति) उतर जाना, निकल जाना; निरावरण होना, नग्न होना: *scattered and ~ed* नष्ट, लुण्ठित, लूटा हुआ, मारधाड़ किया हुआ, मारा हुआ।

**peeler** –लॅर् n. शल्कक, छीलनेवाला; शल्कन-यन्त्र, छीलनेका यन्त्र; पुलिस^Fका सिपाही।

**peeling** पी'लिंग् n. उतरा हुआ छिलका (विशे० *potato ~s*); शल्कन, छिलका उतारनेकी क्रिया^F, (कृषि०) छिल जाना, (कृषि०) छीलना।

**peen** पीन्' n. हस्तघानी^Fका पृष्ठ भाग, हथौड़ेका उलटा सिरा।

**peep¹** पीप्' n. 'चीं-चीं, चूँ-चूँ, चर-चर' इत्यादिकी ध्वनि^F; चीत्कार, कर्कश ध्वनि^F; गुप्त दृष्टि^F, छिपी निगाह^F, ताकझाँक^F; सूक्ष्म वीक्षा^F, चोर-दृष्टि^F, सतर्क दृष्टि^F; प्रथम दर्शन; प्रकटन, प्रादुर्भाव; आगम, उदय, पूर्वालोक, अरुणोदय; ~-hole निरीक्षण-छिद्र; गवाक्ष, जालमार्ग, मोखा, झरोखा; ~-show झाँक-तमाशा, सैरबीन, बाइस्कोप; ~ sight बन्दूक^F आदिकी मक्खी^F; ~ *of dawn*, *of day* भोर, प्रातः, सुबह, तड़का।

**peep²** v.t. 'चीं-चीं, चूँ-चूँ' इत्यादि शब्द करना, चर-चर करना, झिंगारना; चीत्कार करना, कर्कश ध्वनि^F करना; (*at*, *into* के साथ) गुप्तरूपसे देखना, छिपकर देखना, ताकना, झाँकना; दृष्टिगत होना, झलकना; दबे पाँव आना; आविर्भूत होना, प्रकट होना, उदय होना; (कली^F, फूल इत्यादिका) कुछ-कुछ खिलना, खुलना, फूटना (प्रायः ~ *out*); ~ ing Tom, (Godiva की कथामें) एक कामुक पात्र।

**peep-bo** पीप्-बो n. = BO-PEEP.

**peeper** पी-पॅर् n. प्रच्छन्न दृष्टि^Fसे देखनेवाला, झाँकनेवाला, छिपी निगाह^F डालनेवाला; (ग्रा०) नेत्र, नयन, चक्षु, आँख^F।

**peep-o'-day** पीप्-ऑ'डे n. प्रभात, तड़का, सवेरा।

**peepul, pipal** पी'पॅल्, पी'पॅल n. पीपल (का पेड़)।

**peer¹** पीॲर् n. समकक्ष व्यक्ति, तुल्य पदासीन व्यक्ति, समान श्रेणी^Fका मनुष्य, साथी (*he is not your ~*); श्रीश; (मारक्विस, अर्ल, इत्यादि) उपाधिधारी, राजुल, सामन्त; अभिजात, कुलीन, अमीर, रईस, लार्ड; श्रेष्ठी, महाजन।

**peer²** v.t. & i. समकक्ष बनाना या बनना, तुल्य बनाना या होना, समान श्रेणी^Fमें होना; (किसी व्यक्तिको) सभ्य समाजमें सम्मिलित करना; अमीर या लार्ड बनाना, श्रीमन्तकी उपाधि^F देना; ताकना, झाँकना, गौरसे देखना; प्रकट होना, दिखाई देना, झलकना।

**peerage** –'रिज् n. अभिजात जन, सम्भ्रान्त पुरुष, कुलीन व्यक्ति, सामन्त वर्ग, सम्मानित नवाब; अभिजातता^F, सम्भ्रान्तता^F, कुलीनता^F, सम्मान; श्रीश-पद, श्रीश-वर्ग, राजुल वर्ग; सामन्त-पद, अमीर या लार्डका पद; कुलीन वंशावली^F अमीरखाता, उमराई^F।

**peeress** –'रिस् n. कुलीन व्यक्तिकी पत्नी^F; सभ्य स्त्री^F, कुलीन पद-धारिणी स्त्री^F।

**peerless** –र्'लिस् a. अप्रतिम, अनुपम, अद्वितीय, अतुल, बेजोड़।

**peerlessness** –निस् n. अप्रतिमता^F, अनुपमता^F, अद्वितीयता^F, बेजोड़पन।

**peeve** पीव्' v. i. & t. सन्तप्त करना या होना, दुःखी होना या करना, उत्तेजित होना या करना, चिढ़ना या चिढ़ाना, कुढ़ना या कुढ़ाना, चिड़चिड़ा होना या करना; तुनुक-मिजाज होना या करना।

**peevish** पी'विश् a. कलहप्रिय, युद्धोद्यत; रूक्षभाव, चिड़चिड़ा, तुनुकमिजाज; कर्कश, रूखा; पिशुन, दुःशील; सन्तप्त होनेवाला, कुढ़नेवाला, चिढ़ जानेवाला।

**peevishness** –निस् n. कलहप्रियता^F, युद्धोद्यतता^F; चिड़चिड़ापन, तुनुक-मिजाजी^F; रूक्ष भाव, कर्कशता^F, रूखापन; पिशुनता^F, दुःशीलता^F; सन्तप्तता^F, कुढ़न^F, खीझ^F, चिढ़^F।

**peewit** पी'विट् n. कुयष्टि^F, कुयष्टिका^F।

**peg¹** पे'ग्' n. कीलक, कील^F, खूँटी^F, खूँटा, नागदन्त, बिरंजी^F, पिन^F; मद्यपान; मदिरा-चषक, शराब^Fका प्याला, पेग; ~ box खूँटियों^F वाला बाजेका सिरा; ~-leg काष्ठपाददान; काष्ठपाद, लकड़ी^Fका पैर; ~ footed टेकदार; ~ point आधार बिन्दु; ~ top कीलदार लट्टू; ~ planting (कृषि०) रोपण खूँटी^F; ~ point आधार-बिन्दु; ~-top trousers चूड़ीदार पायजामा; *a ~ too low* अवमानित, निरादृत; उदास, खिन्न; *off the ~* बने-बनाये कपड़े; *put (a man) on the ~* (सेना०; ग्रा०) सेनाधिपतिके समक्ष किसी अपराधमें उपस्थित करना; *take* (person) *down a ~ or two* (गर्वीले व्यक्तिको) विनम्र करना, अवमानित करना, निस्तेज करना, खराब करना; दिमाग ठीक करना।

**peg²** v.t. & i. कील^Fसे जड़ना, मेख^Fसे जड़ना; (कील^F या मेख^Fसे) मारना, छेदना, निशाना लगाना; (खूँटियाँ^F गाड़कर) सीमारेखा^F बनाना, हद^F बाँधना; (ताशके खेलमें) कील^Fसे हार-जीत^Fका चिह्न लगाना; ~ *at* (ग्रा०) पत्थर फेंकना, फेंककर मारना; ~ *away* हठपूर्वक कार्यरत रहना, लगातार कार्य करना; ~ *down* नियन्त्रित करना, प्रतिबन्ध लगाना; नियमबद्ध करना, नियमित करना; ~ *out* (CROQUET के खेलमें) लक्ष्य बेधना, खूँटी^Fपर गेंद^F-

~ point, ~ point protector, ~ rubbing, ~ sharpener, ~ stone.

**pencil²** v.t. (पेंसिल<sup>F</sup>से) चिह्न लगाना, निशान लगाना; (पेंसिल<sup>F</sup>से) शीघ्रता<sup>F</sup>से लिखना, संक्षेपमें लिखना; लिख रखना, दर्ज करना।

**pencilled** –ड् a. पेंसिल<sup>F</sup>से लिखा या चिह्नित किया गया।

**penciller** –लॅर् n. (ग्रा०, घुड़दौड़<sup>F</sup>में) शर्त<sup>F</sup>का व्यवस्थापक, प्रबन्धक, मुहर्रिर।

**pencilliform** –सि'लिफ़ॉर्म् a. पेंसिलवत्, पेंसिल-सदृश, पेंसिल- जैसा।

**pencilling** –'सॅलिंग् n. (पेंसिल<sup>F</sup> द्वारा) अंकन, चित्रण, लिखना।

**pendant¹, -ent¹** पे'न्‌डॅन्ट्, -अॅन्ट् n. दोलक, लोलक, प्रालम्ब, **लटकन**<sup>F</sup>; कुण्डल, कर्णावतंस, कर्णफूल, झुमका, ऐरन; (नौवि०) कूप-रस्सी<sup>F</sup>; (युद्धपोतोंपर) गोपुच्छ-ध्वजा<sup>F</sup>, पताका<sup>F</sup>, गावदुम झण्डा; घड़ी<sup>F</sup>का टँगना; समकक्ष, समानान्तर, समानान्तर, समान, तुल्य, सहचर, पूरक।

**pendency** पे'न्‌डॅन्सि n. लम्बमानता<sup>F</sup>, **लम्बन**, लटकाव, झुकाव; अनिष्पन्नता<sup>F</sup>; अनिर्णय, अनिश्चय, दुविधा<sup>F</sup>; विचाराधीनता<sup>F</sup>।

**pendent², -ant²** –न्ट्, -अॅन्ट् a. निलम्बी, लम्बमान, प्रलम्बित, लटकता हुआ, झूलता हुआ; अनिष्पन्न, अनिर्णीत, अनिश्चित, सन्दिग्ध, द्विधापूर्ण; अस्थिर; वादकालीन, विचाराधीन; (व्या०) अपूर्णरूपात्मक; (शब्द-रचना<sup>F</sup>) त्रुटिपूर्ण।

**pendente lite** (L) adv. अनिश्चित रूपसे, अनिर्णयात्मक रूपसे; निर्णय हो जाने तक।

**pendentive** पे'न्डे'न्‌टिव् n. (स्था०) गुम्बजीय त्रिभुज, गुम्बजकी डाट<sup>F</sup>।

**pendicle** पे'न्‌डिकॅल् n. आश्रित अंग, आश्रित भाग; पराश्रित देश, परतन्त्र देश, पराधीन देश।

**pending¹** पे'न्‌डिंग् a. **निलम्बित, लम्बित**, लम्बमान; **अनिर्णीत**, अनिश्चित; अनिष्पादित, अनिष्पन्न, अपूर्ण; स्थगित, विचाराधीन;
~ case, ~ decision, ~ retirement, ~ work.

**pending²** prep. **पर्यन्त**, अवधि<sup>F</sup>में, **तक**, होनेतक, (~ *negotiations*, ~ *his return*)।

**pendragon** पे'न्ड्रैगॅन् n. (प्रा०) राजा, सरदार।

**pendulate** पे'न्‌ड्यूलेट v.i. लोलदण्डवत् घूमना, पेण्डुलमकी तरह चक्कर काटना; (ला०) अनिश्चित रहना; अनिष्पन्न होना; विचाराधीन होना।

**penduline** –लाइन् a. निलम्बी, दोलायमान, चलायमान, गतिमान, अस्थिर, लटकता हुआ।

**pendulous** –लॅस् a. निलम्बी, लम्बित, लटकता हुआ, दोलायमान, गतिमान, **लोल**, चल, अस्थिर; स्थगित, विचाराधीन।

**pendulousness** –निॅस n. निलम्बिता<sup>F</sup>, दोलायमानता<sup>F</sup>, चलायमानता<sup>F</sup>, गतिमानता<sup>F</sup>, अस्थिरता<sup>F</sup>, लटकन<sup>F</sup>, लटकती अवस्था<sup>F</sup>।

**pendulum** –लॅम् n. निदोल, दोलक, दोलक-यन्त्र, **लोलक**, (~ *movement*), लोलदण्ड, लटकन, पेण्डुलम; लंगर; गतिमान्, विलम्बी, लटकनेवाला, लहरानेवाला; *swing of the* ~ राजनीतिक अवस्था<sup>F</sup>में उलटफेर, जनमतका उतार-चढ़ाव।

**penecontemporaneous** पे'निकॉन्टे'म्पॅरे'निअॅस् a. असामयिक, लगभग समकालीन।

**Penelope** पि'ने'लॅपि n. सती सीता<sup>F</sup>, सती देवी<sup>F</sup>, पतिव्रता नारी<sup>F</sup>; एक पक्षी।

**peneplain** पी'निप्लेन् n. (क्षरण एवं निक्षेप द्वारा निर्मित) (भू०, कृपि०) **प्रायसमभूमि, स्थलप्राय**, स्थलीप्राय; पठार, पहाड़ियोंका चौरस मैदान, पेनिप्लेन।

**penetrability** पे'निट्रॅबि'लिटि n. प्रवेशनीयता<sup>F</sup>, प्रवेश्यता<sup>F</sup>, व्याप्ति<sup>F</sup>, भेदनीयता<sup>F</sup>, वेधनीयता<sup>F</sup>; ग्राह्यता<sup>F</sup>, पैठ<sup>F</sup>।

**penetrable** –'निट्रॅबॅल् a. ग्राह्य, प्रवेश्य, भेद्य, वेधनीय, छेदने योग्य।

**penetralia** पे'निट्रे'लिअॅ n. देवायतनाभ्यन्तर, देवालयका आन्तरिक भाग; रहस्य, भेद, राज।

**penetrancy** पे'निट्रॅन्सि n. भेदकता<sup>F</sup>, भेदकारिता<sup>F</sup>, प्रवेशकारिता<sup>F</sup>; सूक्ष्मदर्शिता<sup>F</sup>, मर्मज्ञता<sup>F</sup>; सूक्ष्मता<sup>F</sup>, तीक्ष्णता<sup>F</sup>, तीखापन।

**penetrant** –न्ट् a. वेधक, भेदकारी, भेदी, प्रवेशकारी; सूक्ष्मदर्शी, मर्मज्ञ, पैठनेवाला; सूक्ष्म, तीक्ष्ण, तीखा।

**penetrate** –ट्रेट् v.t. & i. प्रवेश होना, पहुँच<sup>F</sup> होना, पैठ<sup>F</sup> होना, आर-पार होना; प्रवेश करना, पैठना, भेदन करना, **वेधन करना**, विदीर्ण करना, भोंकना, बींधना, घुसना, चुभना, छेदना, सालना, सूराख करना, आर-पार करना, दाखिल होना; निःसरण होना, निर्गमन होना, आर-पार जाना, (व्यक्ति या वस्तु<sup>F</sup>को) व्याप्त करना, अनुप्राणित करना, आच्छादित करना, असर डालना, रँगना; (ला०) अभिप्राय जानना, आशय ग्रहण करना, विवेक करना, बोध होना, बूझ जाना, समझना, तह<sup>F</sup> तक पहुँचना (*into, through, to* के साथ)।

**penetrating** –ट्रेटिंग् a. भेदक, भेदकारी, अन्तःप्रवेशी, **अन्तर्वेधी, वेधी, वेधनशील**, तीक्ष्ण, तीव्र, प्रवेशकारी, घुसनेवाला, छेदनेवाला, चुभनेवाला, पैना, तेज (~ *power, rays*); ~ orbit **अन्तर्विष्ट कक्षा**; ~ wound (चि०) भिन्नव्रण;
~ orbit, ~ power, ~ rays.

**penetration** –'ट्रेशॅन् n. अन्तःप्रवेशन, प्रवेशन, **बेधन**, भेदकरण, घुसना, छेदना, वेधना; **प्रवेश**, पैठ, धँसना; ज्ञान, ग्रहण-सामर्थ्य, पैठ<sup>F</sup>; कुशाग्रता<sup>F</sup>, तीक्ष्णबुद्धित्व, विदग्धता<sup>F</sup>; ~ bomb **भेदक बम**; ~ turion **अन्तर्वेशी युग्म**।

**penetrative** –'निट्रेटिव् a. वेधी, भेदी, चुभनेवाला, छेदनेवाला, वेधनेवाला; कुशाग्र, तीक्ष्णबुद्धि, सूक्ष्म-मति, विदग्ध, मर्मभेदी।

**penetrator** –ट्रॅर् n. प्रवेशक, भेदक, छेदक, वेधक,

प्रवेश करनेवाला, घुसनेवाला, तह^F तक पहुँचनेवाला; मर्मज्ञ, तीक्ष्णमति ।

**penguin** पे'न्'ग्विन् n. सामुद्रिक पक्षी-विशेष, (दक्षिणी जगतका एक पक्षी), पेंग्विन ।

**penguinery, penguinry** –नॅरि, –रि nn. पेंग्विन पक्षियोंका स्थान ।

**penial** पी'निॲल् a. शिश्न-विषयक, मेढ्र-सम्बन्धी, मैथुन-, लिंगीय (~ *artery*) ।

**penicillate** पे''निसिलॅट् a. सलोमगुच्छ, सरोमगुच्छ, रोमगुच्छ-युक्त, रोएँदार; पेंसिल^F के चिह्नोंवाला ।

**penicillation** –ले'शॅन् n. सलोमगुच्छता^F, सरोमगुच्छता^F, रोमगुच्छ-युक्तता^F, रोएँदार होना; पेंसिल^F के चिह्नों जैसे चिह्नोंसे युक्त होना ।

**penicilliform** –'लिफ़ॉर्म् a. = PENICILLATE.

**penicillin** –लिन् n. कूर्चकि^F, पैनिसिलिन, पेंसिलीन, एक प्रसिद्ध प्रतिजीवी (औषधि^F) ।

**penile** पि'नाइल् a. = PENIAL.

**peninsula** पि'निन्'स्यूलॅ n. द्वीपकल्प, प्रायद्वीप ।

**peninsular**[1] –लॅर् n. द्वीपकल्पवासी, प्रायद्वीप-निवासी ।

**peninsular**[2] a. द्वीपकल्पस्थ, प्रायद्वीपीय, प्रायद्वीप-सम्बन्धी; प्रायद्वीपवत् ।

**peninsularity** –लै'रिटि n. द्वीपकल्पस्थता^F, प्रायद्वीपीयता^F; द्वीपकल्प-स्थिति^F, प्रायद्वीप-समता^F, प्रायद्वीप-सदृशता^F ।

**peninsulate** पि'निन्'स्यूलेट् v.t. प्रायद्वीपन करना, प्रायद्वीप बनाना ।

**penis** पी'निस् n. (pl. *-nes*) (जीव०, कृषि०, श० र०शा०, चि०) मेढ्र, शेफ, शिश्न, उपस्थ, लिंग ।

**penitence** पे'निटॅन्स् n. प्रायश्चित्त, पश्चात्ताप, अनुताप, अनुशोक, अनुशोच, ग्लानि^F, पछतावा, अफसोस ।

**penitency** –सि n. = PENITENCE.

**penitent**[1] –न्ट् n. अनुतापी, पश्चात्तापी अपराधी; (pl.) सुधारक साधु ।

**penitent**[2] a. पश्चात्तापी, पछतानेवाला, अनुशयी, पछतावा करनेवाला ।

**penitential** –टे'न्'शॅल् a. पश्चात्तापरूप, अनुशयार्थक, अनुशयात्मक, अनुतापजनित, पश्चात्तापसूचक, अनुशोक-सम्बन्धी; ~ garment तपोवेष, तपोवस्त्र; *the ~ psalms* क्षमार्थ-मंत्र, प्रायश्चित्त-स्तोत्र ।

**penitentiary**[1] –शॅरि n. प्रायश्चित्त-गृह, पश्चात्तापागार, प्रायश्चित्तविधान-गृह, शोधनालय, बन्दीसुधार-गृह, सुधार-घर ।

**penitentiary**[2] a. प्रायश्चित्त-, पश्चात्ताप-सम्बन्धी; सुधारात्मक, सुधार-सम्बन्धी (~ *jail*) ।

**Penn.** Pennsylvania.

**pennant** पे'नॅन्ट् n. (नौवि०) दे० PENDANT; दे० PENNON.

**pennate** पे'नॅट् a. सपक्ष, पंखदार, पखनेदार; पक्षयुक्त, पंखवाला, परदार ।

**penni-** पक्ष- (~*nerved*) ।

**penniferous** पे'नि'फ़ॅरॅस् a. पक्षी, पंखदार; परदार ।

**penniform** –निफ़ॉर्म् a. (प्राकृ० इति०) पक्षाकार, पंखका-सा, पंखरूप ।

**pennigerous** –'निजॅरॅस् a. पक्षयुक्त, पंखवाला ।

**penniless** पे''निलिस् a. दरिद्र, निर्धन, अकिंचन, गरीब; निराश्रय, विस्थापित, असहाय, बे-घरबार ।

**pennilessness** –निस् n. निःस्वता^F, निर्धनता^F, अकिंचनता^F, दरिद्रता^F, दारिद्र्य, गरीबी^F; निराश्रयता^F, आश्रयहीनता^F, विस्थापितत्व, उद्वासितता^F, असहायता^F, बे-घरबारीपन ।

**pennon** पे'नॅन् n. ध्वज, पताका^F, झण्डा, फरहरा, परचम, निशान; पंख, पर ।

**pennoned** –ड् a. ध्वजीय, पताकायुक्त, झण्डेदार; सपक्ष ।

**penny** पे'नि n. (pl. *pence*) (१/१२ शिलिंगके बराबर एक अँग्रेजी सिक्का) पेनी^F; (बोल०, सं० रा० अमरीका) शत, एक सौ; ~a-liner सस्ता और रद्दी लेखक, कूट लेखक; ~-wedding चन्देका विवाह; ~-weight (संक्षिप्त, *dwt*), एक पेनी^F का भार या उसकी तौल^F, २४ रत्ती, २४ ग्रेन; ~ wise अल्पव्ययी, कमखर्च, किफायतशिआर; ~worth पेनी^F के मूल्यका; *a bad ~ worth* हानि-क्रय, घाटेका सौदा, खराब सौदा; *a good ~-worth* लाभक्रय, लाभका सौदा, अच्छा सौदा; *a ~ saved is a ~ gained* बचाया सो कमाया, भागते भूतकी लँगोटी^F; *a pretty ~* अतुल सम्पत्ति^F, पर्याप्त धनराशि^F; *in for a ~, in for a pound* काम तो करना है चाहे धेला मिले, चाहे रुपया; *~ and ~ laid up will be many* बूँद-बूँद^F से तालाब भरता है; *~wise and pound foolish* अशरफियों^F की लूट^F रुपयोंपर मोहर; *take care of the ~* अल्पव्यय करना, किफायतशिआरी^F से काम लेना; *take care of the pence and the pounds will take care of themselves* चुल्लू-चुल्लू साधेगा तो द्वारे हाथी बाँधेगा; *turn an honest ~* ईमानदारी^F के कामसे कुछ कमा लेना ।

**penny mountain** ⊙ पे'नि माउ'न्'टिन् n. वन्य-पर्णासी^F ।

**pennyroyal** पे'निराए'ॲल् n. राजपर्णास, (एक प्रकारका पुदीना) ।

**penological** पीनॅलॉ'जिकॅल् a. कारा-शास्त्रीय, दण्ड-विज्ञानीय, दण्ड-सम्बन्धी ।

**penology** पीनॉ'लॅजि n. कारा-विज्ञान, कारा-शास्त्र; कारानुशासन-विज्ञान, कारानियन्त्रण-शास्त्र; दण्डविज्ञान, दण्डशास्त्र, दाण्डिकी^F ।

**pensile** पे'न्'साइ(सि)ल् a. लम्बी, निलम्बी, आलम्बी, प्रलम्बी, लम्बमान, दोलायमान, लटकता हुआ, झूलनेवाला ।

**pensility** ⊙ –सि'लिटि n. लम्बिता^F, निलम्बिता^F, आलम्बिता^F, प्रलम्बिता^F, लम्बमानता^F, दोलायमानता^F, लटकन^F, झूमझाम^F, झूलन^F ।

**pension¹** पे ̆न्'शॅन् n. **निवृत्ति-वेतन,** अवकाश-वेतन, अवकाश-वृत्ति^F, **निवृत्तिका**^F, अनुवेतन, **पेंशन**^F; ग्रेकी धर्मशाला^F (GRAY'S INN) के सदस्योंकी परामर्श-दात्री समिति^F; यात्री-गृह, पथिकावास, धर्मशाला^F, बोर्डिंग हाउस; *live en* ~ पथिकावासमें रहना, यात्रीभवनमें रहना, आवासमें रहना;
~card, ~case, ~clerk, ~ contribution, ~establishment, ~fund, ~paper, ~paymaster, ~payment order, ~plan, ~rules.

**pension²** v.t. अवकाशवृत्ति^F देना, पेंशन^F नियत करना; ~ *off* अवकाशवृत्ति^F देकर पृथक् करना, पेंशन^F देकर अलग करना।

**pensionable** –शॅनॅबॅल a. अवकाशवृत्ति-योग्य, **निवृत्ति वेतन योग्य, निवृत्तिका-योग्य, पेंशन-योग्य;** निवृत्तिदेय, निवृत्ति-वेतनयुक्त, अवकाश वेतनमय, **पेंशनी** (*~service*)।

**pensionary** –नॅरि n. & a. निवृत्ति-वैतनिक, निवृत्ति-वेतनभोगी, अवकाशवृत्ति^F पानेवाला, पेंशन^F पानेवाला; निवृत्तिका-सम्बन्धी, पेंशन^Fका, **पेंशन**^F-(~ *charges*); किरायेके सैनिक, भाड़ेके टट्टू; Grand P ~ (इति०) हालैण्ड और जीलैण्डका प्रथम राष्ट्रपति (१६१९-१७९४); ~ right निवृत्ति-वेतनाधिकार।

**pensioner** –नॅर् n. अवकाशवृत्ति-भोगी, **निवृत्तिका-भोगी, निवृत्तिवेतन-भोगी,** वृत्तिभोगी, अनुवेतन-भोगी, **पेंशन-भोगी,** पेंशनर; (अप्र०) किरायेका सैनिक, भाड़ेका टट्टू; (कैम्ब्रिज विश्व०) (छात्रवृत्ति^F-उपजीवी न होकर) आत्मनिर्भर छात्र।

**pensionless** –शॅन्-लिॅस् a. अवकाशवृत्तिरहित, पेंशनरहित, बिना वजीफाके।

**pensive** पे ̆न्'सिव् a. चिन्तनशील, चिन्ताकुल, चिन्ता-ग्रस्त, ध्यानपरक, ध्यानमग्न, विचार-मग्न, चिन्तापरायण; अन्यमनस्क, उदास, विषादग्रस्त, चिन्ताग्रस्त, विपन्न, शोकाकुल।

**pensiveness** –नि ̆स् n. चिन्तनशीलता^F, ध्यान-परता^F, विचारमग्नता^F, चिन्तापरायणता^F; अन्य-मनस्कता^F, विषाद, उदासी^F, विषादग्रस्तता^F, चिन्ता-ग्रस्तता^F, विपन्नता^F, शोकाकुलता^F, सोच।

**penstock** पे ̆न्'स्टॉक् n. पातनाड, **अवधारक नल,** जलप्रणाली^F, निर्गम-द्वार, मोरी^F, बाढ़^Fका पानी निकालनेका मार्ग।

**pensum** ⊙ पे ̆न्'सॅम् n. पाठशालीय कार्य, स्कूलका काम।

**pent** पे ̆न्ट् a. बन्दी, निबद्ध, बन्धनयुक्त; अवरुद्ध (*~-up feelings*); परिसीमित, नियन्त्रित, मर्यादित; ~ road संवृत मार्ग, बन्द सड़क^F; ~roof छज्जा, केवल एक ओर ढालू छत^F।

**Pent.** Pentecost; Pentecostal.

**penta-** पंच- (*~chloride, ~ploid, ~prism, ~valent*)।

**pentacapsular** पे ̆न्टॅकैप्'स्यूलॅर् a. पंचप्रावर, पाँच प्रावरयुक्त; पंचदण्डी, पंचदण्डयुक्त, पंचद्दरोमी, पाँच बीजकोषवाला; पंचपाद, पाँच पाँवोंवाला।

**pentachord** पॅ ̆न्'टॅकॉर्ड n. पंचतन्त्री^F, पँचतारा, पाँच तारोंका वाद्ययन्त्र।

**pentacle** पे ̆न्'टॅकॅल् n. पँचकोण तारा।

**pentacoccous** पे ̆न्टॅकॉ'कॅस् a. पंचबीज, पाँच बीजों-वाला; पाँच बीजकोशायुक्त।

**pentad** पे ̆न्'टैड् n. पंच, पंचसमुदाय, पंचायत; (रसा०) पंचतत्त्व, पंचयोजी; पंचदिवसावधि^F, पाँच दिनका समय।

**pentadactylous** ⊙ पे ̆न्टॅडैक्'टिलॅस् a. पंचांगुल, पाँच अँगुलियोंवाला, पंचंगुरा; पाँच पंजोंवाला।

**pentafid** पे ̆न्'टॅफिड् a. पंचभाजित, पंचविभाजित, पंचविभक्त, पंचधा विच्छेदित, पाँच भागोंमें विभक्त।

**pentagon** पे ̆न्'टॅगॅन् n. **पंचभुज,** पँचकोण, पँचकोना।

**pentagonal** पे ̆न्टै'गॅनॅल् a. पंचभुजीय, पंचकोणी, पँच-कुनिया।

**pentagram** पे ̆न्'टॅग्रैम् n. पँचकोण तारा।

**pentahedral** पे ̆न्टॅही(हे ̆)'ड्रॅल् a. पंचतलीय, पंच-मुखी।

**pentahedron** –ड्रॅन् n. पंचतल, पंचमुख आकृति^F।

**pentamerous** पे ̆न्टै'मॅरॅस् a. (वन०) पंचधा, पंच-विभक्त, पाँच भागोंमें विभाजित; पंचग्रन्थि, पंचावयव, पंचसन्धि, पाँच सन्धियों^Fसे युक्त, पाँच गाँठोंवाला।

**pentameter** पे ̆न्टै'मि ̆टॅर् n. पंचपदी पद्य, पंचपदी छन्द या काव्य; (अँग्रेजीमें) दस अक्षरोंकी पंक्ति^F।

**pentandrous** पे ̆न्टैन्'ड्रॅस् a. **पंचपुंकेसर।**

**pentangular** पे ̆न्टैन्'ग्यूलॅर् a. पंचकोण, पंचास्र, पाँच कोणोंवाला; पंचकोणीय, पंचकोण-विषयक, पंचकोण-सम्बन्धी; पँचकुनिया; ~cricket पंचांगी क्रिकेट।

**pentapetalous** पे ̆न्टॅपे ̆'टॅलॅस् a. पंचपत्र, पंचदल, पाँच पंखड़ियों^Fवाला।

**pentaphyllous** पे ̆न्टै'फिलॅस् a. पंचपर्ण, पंचपत्र, पाँच पत्तियोंवाला, पँचपतिया।

**pentarch** पे ̆न्'टार्क् a. पंचसूत्र, पाँच नाड़ियोंवाला।

**pentarchy** पे ̆न्'टॉर्कि n. पंचशासन, पाँच व्यक्तियोंकी सरकार^F।

**pentaspermous** पे ̆न्टॅस्पर्'मॅस् a. पंचबीज, पाँच बीजोंवाला।

**pentastich** पे ̆न्'टॅस्टिक् n. (छन्द-विशेष) पंचपदी^F, पँचपदी^F।

**pentastyle** पे ̆न्'टॅस्टाइल् a. पंचावष्टम्भ, पंचस्तम्भ, पाँच खम्भोंवाला।

**pentateuchal** पे ̆न्टॅटीऊ'कॅल् a. (इंजील^Fके पुराने नियमकी प्रथम) पाँच पुस्तकों^Fसे सम्बन्धित।

**pentathlon** पे ̆न्टैथ्'लॅन् n. (ग्रीक पुराण) पाँच विषयों-की शारीरिक प्रतियोगिता^F; (आधुनिक) चतुर्वार्षिक खेल-कूद-प्रतियोगिता^F; सम्मेलनकी प्रतियोगिताएँ^F।

**pentatonic** पे ̆न्टॅटॉ'निक् a. पंचस्वर, पंचतान, पंचराग, पाँच सुरोंवाला, पाँच रागोंवाला।

**pentecostal** पे॑न्टि॑कॉस्'टॅल् a. यहूदियोंके फसली त्यौहार पेण्टिकॉस्टसे सम्बन्धित।

**penthouse**, पे॑न्ट्'हाउस्, (प्रा०) **pentice** पे॑न्'टिस् nn. ढलुवाँ छत[F], सायवान, ओसारा, वरोठा, ड्योढ़ी[F], बरामदा; पाल, वितान, चँदोवा, शामियाना।

**pentode** पे॑न्'टोड् n. पंचद्वार, **पञ्चाग्र,** पाँच द्वारवाला रेडियो कपाट।

**pentstemon** पे॑न्ट्स्टी'मॅन् n. पंचकेसर, (सुन्दर रङ्गके पुष्पोंवाला) एक उद्यानीय पौधा।

**penult, penultimate[1]** पे॑नल्ट्, पी'नल्ट, पि॑नल्'टिमॅट् nn. उपान्त्याक्षर, पूर्वान्तिमाक्षर।

**penult, penultimate[2]** aa. उपान्त्य, उपान्तिम, पूर्वान्तिम, अन्त्यपूर्व, (*~consonant*)।

**penumbra** पि॑नम्'ब्रॅ n. (प्रा० भूगोल, गणि०) अपग्रास, आंशिक ग्रास, **उपच्छाया**[F], खण्डच्छाया[F], आच्छाया[F]।

**penumbral** –ब्रॅल् a. उपग्रासमय, आंशिक ग्रास-युक्त, उपच्छाया-विषयक, खण्डच्छाया-सम्बन्धी, आच्छायी; ~eclipse आच्छाया-ग्रहण।

**penurious** पि॑न्यूॲ'रिॲस् a. दरिद्र, निर्धन, दीन, अभावग्रस्त, कंगाल, गरीब; क्षुद्र, कृपण, कंजूस, सूम, मक्खीचूस।

**penuriousness** –निॅस् n. दरिद्रता[F], निर्धनता[F], दैन्य, अभावग्रस्तता[F], कंगाली[F], गरीबी[F]; क्षुद्रता[F], कृपणता[F], कंजूसी[F], सूमपन, मक्खीचूसपना।

**penury** पे॑न्यूरि n. दारिद्र्य, निर्धनता[F], गरीबी[F]; निराश्रयता[F], असहायता[F]; अभाव, कमी[F]; आवश्यकता[F]।

**peon** पी'ॲन्, प्यून् n. (भारतमें) भृत्य, चपरासी, T. **पत्रवाह,** प्रेष्य, दूत, हरकारा, सिपाही, किंकर, चेर, चर, सेवक, दास, अर्दली, अमलदार; (स्पेनी अम०) (दिनका) श्रमिक, कमिया; (मध्य अमरीका) ऋणी दास; ~ book पत्रवाह-पंजिका[F], T.

**peonage** –निज् n. भृत्यता[F], चपरासगीरी[F], अमलदारी[F]; दासकार्य, नौकरी[F], चाकरी[F]।

**peonism** –निज़्म् n. कृषिदासता[F]; चपरासगीरी[F], चाकरी[F]।

**peony** –नि n. एक पौधा-विशेष, पियोनिया।

**people[1]** पी'प्ल् n. **लोक,** जन, **लोग,** जन-साधारण; जाति[F], राष्ट्र (*Indian ~*); (pl.) एकाधिक देशोंके निवासी (*~s of Asia*); जनता[F], प्रजा[F]; (pl.) क्षेत्रीय पुरोहितका यजमानसमूह; (pl.) यजमान-क्षेत्रके निवासी; (pl.) धर्मसभा[F], धर्मसमाज, धार्मिक जनता[F]; (pl.) अंगरक्षक, सशस्त्र अनुचर; (pl.) भृत्यवर्ग, सेवक-जन; (माँ-बाप सहित) कुटुम्बके लोग (*his ~ are sure to hear of it*); (pl.) प्रजा[F], सामान्य-जन, जन-साधारण; घरके लोग; (sing. or pl.) संस्था[F], वर्ग, समाज; *House of P~* लोकसभा[F]; ~'s front **सर्वदलीय मोर्चा**; P~'s Palace पूर्वी लन्दनके श्रमिकोंकी संस्था[F]; ~'s verdict जन-निर्णय।

**people[2]** v.t. जनपूर्ण करना, बसाना, आबाद करना; निवास करना, बस जाना, रहना, आबाद होना।

**peopled** –ड् a. निवसित, बसा हुआ, आबाद (*south-east Asia is a thickly ~ region*)।

**peotomy** पि॑ऑ'टॅमि n. शिश्नच्छेद, लिंगोत्कर्तन, लिंग काटना।

**pep[1]** पे॑प् n. शक्ति[F], दम, जोर; स्फूर्ति[F], चुस्ती[F]; उत्साह, जीवन, जोश, सरगर्मी[F]।

**pep[2]** पे॑प् v.t. (*~ up*) प्रोत्साहित करना, जोश दिलाना।

**P.E.P, Pep.** Political and Economic Planning.

**peplos, -us** पे॑प्'लॅस्, -ॲस् nn. (प्राचीन यूनानका) अंगरक्षक, अँगरखा, पेपलॅस, स्त्रियोंका शाल।

**pepo** पि॑पो n. लौकी[F]; ककड़ी[F], खीरा; (चि०) कुष्माण्ड, पेठाके बीज।

**pepper[1]** पे॑'पॅर् n. (कृषि०) ऊषण, वेल्लज, गोल मरिच[F], **काली मिर्च**[F]; (ला०) तिक्त पदार्थ, कड़वी या चरफरी वस्तु[F]; Black P~ काली मिर्च (पौधा); black ~ कालक, गोल मिर्च; ~-and-salt काले सफेद धब्बेवाला एक कपड़ा; ~ box छिद्रिल मिर्चदानी[F]; ईंटनकी छोटी मीनार[F]; ~-castor, -er मिर्चदानी[F]; ~ corn काली गोल मिर्चका दाना; ~ corn rent नाममात्रका किराया, ~ mint (वन०) तीव्रा, पोदीना, विशेष, मिर्च पोदीना; अर्क पोदीना, पोदीनाका सत्त, **पिपरमिण्ट**।

**pepper[2]** पे॑'पॅर् v.t. मिर्च[F] छिड़कना, मिर्च[F] डालना; धुरधुराना, बुरकना; (शा० एवं ला०) वर्षा[F] करना, बरसाना, गोलियाँ[F] या पत्थरोंकी वर्षा[F] करना: कठोर दण्ड देना।

**pepperiness** पे॑प्'रिनॅस् n. कालकीयता[F], मरिचीयता[F]; तिक्तता[F], कटुता[F], तीतापन।

**peppering** पे॑प्'रिंग् n. मिर्च[F] डालना, मिर्च[F] मिलाना; अस्त्र-वर्षा[F], शस्त्र-वर्षा[F], हथियारोंकी बौछार[F]; मुष्टि-वर्षा[F], मुक्कोंकी बौछार[F]।

**peppery** पे॑'पॅरि a. वेल्लजीय, कालकीय, मरिचीय, मिर्चका; (ला०) कटु, तिक्त, कड़ुवा, चटपटा, चरपरा, तीता; पीड़क, क्रोधी, झक्की, गर्म मिजाजका, गर्म।

**peppy** ⊙ पे॑'पि a. (ग्रा०) शक्तिमान्, दमवाला, जोरदार; स्फूर्तिमय, उत्साही, जोशीला।

**pepsic** पे॑प्'सिक् a. पाचिक।

**pepsin** –सिन् n. (चि०, कृषि०) पाचक रस, **पेप्सिन,** जठर रसका पाचक किण्व।

**pepsis** –सिस् n. आपचन।

**P.E.P.S.U.** Patiala & East Punjab States Union.

**peptic[1]** –'टिक् n. पाचन, दीपन, जीर्णि[F], जठराग्नि[F], हाजमा; (बहु०) पाचनेन्द्रिय[F], आमाशय, पाकाशय, मेदा।

**peptic[2]** a. आपाचक, पाचक, अग्निदीपक, अग्निवर्धक, हाजमेदार; पाचक-सम्बन्धी, पेप्सिन-सम्बन्धी; ~ ulcer पाचक-व्रण, आँत[F] या पेटका फोड़ा या घाव, ग्रहणी[F] या

जठरका पेप्सिनसे उत्पन्न व्रण।

**pepticity** –टि'सिटि n. पाचनशक्ति^F, सुपचन, पाचकता^F, हाजमा।

**peptics** पे`प्'टिक्स् n. पाचक ग्रन्थियाँ^F, पाचनक्रिया^F में सहायक अंग।

**peptisation** पे`प्टाइजे'शॅन् n. (रसा०) अपलयन, पेप्टीकरण।

**peptised** –'टाइज्ड् a. (रसा०) अपलायित।

**peptiser** –ज़ॅर् n. (रसा०) अपलायक।

**peptone** पे`प्'टोन् n. पाचा, (चि०, कृषि०) पेप्टोन।

**peptonize** –टॅनाइज् v.t. पेप्टोनीकरण, पाचा या पेप्टोनकी स्थिति^F में लाना।

**per-** पूर्ण-, पूर्णतः, पूर्णतया, अति-, अतिशय, अत्यधिक।

**per** पर्' prep. से, द्वारा, की सहायता^F से, के साधनसे, (~ *as*, ~ *annum*, ~ *post*, ~ *rail* etc.); प्रति, प्रत्येक, हर, फी (~ *head*, *a shilling* ~ *man*, *5* ~ *cent*); *as* ~ *usual* = AS USUAL, सामान्यतया, साधारणतः; ~ *annum* प्रतिवर्ष; ~ *capita* प्रतिव्यक्ति; ~ *cent* प्रतिशत; ~ *diem* प्रतिदिन, दैनिक; ~*mensem* प्रतिमास, मासिक; ~*se* स्वभावतः, स्वयं, स्वतः।

**per.** Persian.

**per.** period; person.

**peracute** परॅक्यूट्' a. अत्युग्र, अतिप्रचण्ड, अतितीक्ष्ण, बहुत तेज।

**peradventure**[1] परॅड्वे`न्'च्युअॅर् n. सन्दिग्धता^F, सम्भाव्यता^F, द्विविधा^F, अनिश्चितता^F, सन्देह, शक; संयोग, दैवयोग; *beyond*, *without*, (*all*) ~ निःसन्देह, अवश्य, निश्चित रूपसे; *if*, *lest*, ~ यदि संयोगसे, यदि कहीं ऐसा हुआ तो।

**peradventure**[2] adv. कदाचित्, शायद।

**perai, piraya** पे`राइ, पिरा'यॅ n. पिरई^F, एक अमरीकी मछली^F।

**perambulate** पॅरैम्'ब्युलेट् v.t. परिभ्रमण करना, संचरण करना, विचरना, पर्यटन करना, परिक्रमा^F करना, चलना, घूमना, फेरी^F करना, सैर करना, गश्त^F लगाना; निकल जाना, गुजर जाना; सचल निरीक्षण करना, चल-फिरकर देखना; (चारों ओर घूम-फिरकर) हद घेरना।

**perambulation** –ले'शॅन् n. परिभ्रमण, परिक्रमण, संचरण, विचरण, पर्यटन, परिक्रमा^F, प्रदक्षिणा^F, फेरी^F, दौरा, सैर^F, गश्त^F; (किसी क्षेत्रका) निरीक्षण।

**perambulator** –'ब्यूलेटर् n. शिशुयान, बच्चागाड़ी^F, पेराम्बुलेटर (बोल०, संक्षि० *pram*); गश्त^F करनेवाला।

**perambulatory** –रि a. परिभ्रमणात्मक, संचरणात्मक, पर्यटन-सम्बन्धी, सैरका, गश्ती।

**per an.** *per annum*, per year; by the year.

**per annum** (L) adv. प्रतिवर्ष, वार्षिक।

**per bearer** पर बेअरर् adv. पत्रवाहक द्वारा, दस्ती।

**percale** पॅर्केल्', पॅर्काल्' n. (मसलिन-जैसा) एक मोटा सूती-वस्त्र, परकेल।

**perceivable** पॅर्सी'वॅबॅल् a. परीक्ष्य, परीक्षणीय; ज्ञेय, अवधेय, ध्यान देने योग्य; दृष्टिगोचर; अनुभवगम्य।

**perceive** –व्' v.t. ध्यान देना; परीक्षा^F करना; समझना, बूझना; पूरी तरह पकड़ना; अनुभव करना; प्रत्यक्ष ज्ञान प्राप्त करना; प्रतीति^F करना; पहचानना, समझना, बूझना; विचारना; (ज्ञानेन्द्रियों^F द्वारा) ज्ञात करना; दृष्टिगोचर करना, ईक्षण करना, दृष्टिपात करना, दीठ^F डालना, देखना।

**perceived** –व्ड्' a. ज्ञात, विदित, अनुभूत, प्रत्यक्षीकृत, उपलब्ध, प्रतीत, देखा हुआ, समझा हुआ।

**perceiver** –'वॅर् n. परीक्षक, परीक्षण करनेवाला, समझनेवाला, बूझनेवाला; ध्यान देनेवाला; विचारनेवाला; अनुभव करनेवाला; गोचर करनेवाला, प्रत्यक्ष जाननेवाला; (ज्ञानेन्द्रियों^F द्वारा) ज्ञात करनेवाला; दृष्टिगोचर करनेवाला, दृष्टिपात करनेवाला, दीठ^F डालनेवाला।

**per cent., per ct.** *per centum*, प्रतिशत।

**per centum** (L) adv. प्रतिशत, प्रतिसैकड़ा।

**percentage** पॅर्से`न्'टिज् n. प्रतिशतता^F, प्रतिशत, फीसदी^F, फी सैकड़ा; (शिथिल रूपमें) दर^F, अनुपात, समानुपात, प्रतिशत भाग (*only a small* ~ *of books are worth reading*); ~ modulation प्रतिशत मूर्च्छना;
~ bar, ~ charges, ~ check, ~ contract, ~ decrease, ~ deviation, ~ difference, ~ distribution, ~ error, ~ histogram, ~ increase, ~ loss, ~ omission, ~ rate, ~ reduction, ~ relationship, ~ tender, ~ variation.

**percept** पर्'से`प्ट् n. (दर्शन०) प्रत्यक्ष, प्रतिबोध, सम्बोध; प्रत्यक्ष ज्ञान-विषय, इन्द्रियग्राह्य विषय; प्रत्यक्ष ज्ञान, संवेदन, अनुभूति^F, अनुभव; मस्तिष्ककी उपज^F।

**perceptibility** पॅर्से`प्टिबि'लिटि n. अनुभाव्यता^F, वेद्यता^F; अवगम्यता^F, संलक्ष्यता^F, परिस्फुटता^F, सुस्पष्टता^F, व्यक्तता^F; दृष्टिगोचरता^F, इन्द्रियग्राह्यता^F।

**perceptible** –'टिबॅल् a. अनुभाव्य, (रसा०) सुग्राह्य, अनुभवगम्य, वेद्य, ज्ञेय, संलक्ष्य, प्रत्यक्ष ज्ञेय, परिस्फुट, सुस्पष्ट, व्यक्त; दृष्टिगोचर, इंद्रियग्राह्य।

**perception** –'शॅन् n. प्रत्यक्ष ज्ञान, अनुभूति^F, अनुभव; अवगम; अनुभवयोग्यता^F, बोधक्षमता^F; सविकल्प प्रत्यक्ष; इन्द्रिय दर्शन, इन्द्रिय ज्ञान; प्रतिबोधन, सम्बोधना^F, बोध, दर्शन, ज्ञान, ग्रहण, विभावन; चैतन्य भाव, संज्ञा^F, तमीज^F, शऊर; वेदन-शक्ति^F, ग्रहण-शक्ति^F, समझ^F, सहजानुभूति^F, सहज शक्ति^F; (कानून) समुच्चय, संचय, संग्रह, वसूली^F।

**perceptional, perceptive** –नॅल्, –'टिव् aa. प्रतिबोधी, प्रातिबोधिक, प्रत्यक्ष ज्ञानशील, अनुभूतिकारी, ग्राही, चेतन, बोधक्षम, ग्रहणशील (~ *region*), इन्द्रिय-ज्ञान-सम्बन्धी।

**perceptiveness, perceptivity** –नि`स, –'विटि

nn. प्रत्यक्ष ज्ञानशक्ति^F; बोधगम्यता^F, ग्राह्यता^F, अनुभूति-क्षमता^F; अर्थग्राहकता^F; समझ^F, तमीज़^F।

**perceptual** ⊙ –च्यूअॅल् a. प्रत्यक्षज्ञानात्मक, प्रत्यक्ष-निष्ठ, प्रातिबोधिक, प्रत्यक्ष-स्वरूपीय, प्रत्यक्ष-सदृश, प्रत्यक्ष, इन्द्रियगोचर; दृश्य (~ *language*);
~ ability, ~ intuition, ~ knowledge, ~ speed, ~ test.

**perch**[1] पर्च् n. प्रर्चिन^F, पर्च मछली^F, (मीठे पानीकी एक यूरोपीय मछली^F)।

**perch**[2] n. खग-निवास-दण्ड, पक्षिवासयष्टि^F, चिड़ियों^Fका अड्डा, छतरी^F, डण्डा; (ला०) उच्च या सुरक्षित स्थान; (चौपहिया गाड़ियों^Fका) धुरा; मापदण्ड, पैमाना (विशे० भूमि^Fका) = ५॥ गज; *hop the* ~ मरना, मर जाना; *knock* (person) *off his* ~ (किसीको) विनष्ट करना, पराजित करना, गड़बड़ा देना, डगमगा देना, बरबाद करना; *take a* ~ बैठना।

**perch**[3] v. i. & t. (पक्षियोंका किसी शाखा^Fपर) अध्यसन करना, विश्राम करना, उतरना, अड्डेपर बैठना; (व्यक्ति आदिका) नियुक्त होना, व्यवस्थित होना; स्थित होना, बसना, टिकना, (किसी वस्तु^Fपर) विश्राम करना, आराम करना, खड़ा होना (*the town of Ranchi ~es on a hill*)।

**perchance** पॅर्चान्स' adv. (पु० वि०) संयोगात्, संयोग-वशात्, दैवात्, दैवयोगसे, इत्तफाकन; स्यात्, सम्भवतः, कदाचित्, शायद।

**percher** –पर्'चॅर् n. यष्टिसादी^F, गौरैया^F जाति^Fका कोई बड़ा पक्षी।

**percheron** (F) n. परशी अश्व, फ्रांसीसी घोड़ा।

**perciform** पर्'सिफ़ॉर्म् a. प्रर्चिनवत्, पर्चमछली^Fके आकारका।

**percipience, -cy** पॅर्सि'पिॲन्स्, -सि nn. इन्द्रियातीत ज्ञान, चेतना^F, प्रत्यक्ष दर्शन, बोध, ज्ञानशक्ति^F, बोधगम्यता^F, परिग्रहण।

**percipient**[1] –न्ट् n. प्रत्यक्षदर्शी व्यक्ति, परिग्राहक, बोधक्षम, अनुभूतिशील व्यक्ति।

**percipient**[2] a. प्रत्यक्षदर्शी, प्रत्यक्षज्ञानी; अनुभवी, द्रष्टा, ज्ञाता; बोधक्षम, सचेत, बोधशक्तिसम्पन्न, परिग्राहक, ग्रहणशील।

**perclose** पॅर्क्लोज़्, –स् n. = PARCLOSE.

**percolate** पर्'कॅलेट् v. i. & t. (रसा०) पारच्यवन करना या होना, अन्तःस्रवण करना, अनुस्रवित होना, क्षरित होना, संचरण करना, चूना, टपकना, रिसना, रसना, झिरना, निचुड़ना; (ला०) रहस्योद्घाटन करना या होना, बात फोड़ना या फूटना; स्रवण करना, क्षरित करना, टपकाना, चुवाना, रिसाना, निचोड़ना, निथारना, छानना।

**percolating** –टिंग् a. पारच्यावी, संचारी, अन्तःस्रावी, रिसता हुआ (~ *water*), स्रावी (~*filter*)।

**percolation** –लें'शॅन् n. अन्तःस्राव, अतःस्रवण, अनुस्रवण, संचरण; (रसा०) पारच्यवन, निच्ययन, च्यावन, अतिच्यवन, स्राव, क्षरण, अनुस्रवण, रिसन^F; (कृषि०) रिसना, टपकना, झरण, टपकाव, निचोड़, निथार, छनाई^F; (ला०) रहस्योद्घाटन।

**percolator** –'कॅलेटर् n. पारच्यवक, अतिच्यवक, पारच्यावी, क्षारित्र, स्रावक, क्षरक, झरनी^F, छाननेवाला; छन्ना, छन्नी^F, छलनी^F; रहस्योद्घाटक।

**per contra** (F) adv. पक्षान्तर, प्रतिकूलतया, उलटी रीति^Fसे (~ *credit*)।

**percursory** पॅर्कर्'सॅरि a. त्वरित, क्षिप्र, शीघ्र, तेज; कृत्रिम, बनावटी; अपरिसमाप्त, असमाप्त, अधूरा।

**percuss** पॅर्कस्' v.t. (निदान०) परिताड़न करना; समाहत करना, संघर्ष करना, टक्कर^F देना, भिड़न्त^F करना, चोट^F देना, ठेस^F देना, ठोकर^F देना; आहत करना, अभिहत करना, प्रतिहत करना, मारना; थाप^F देना, थपकी^F देना, थपथपाहट^F करना, ठुकाई^F करना।

**percussion** –'शॅन् n. प्रघात, समाहनन, परिताड़न, संघट्ट, टक्कर^F, भिड़न्त^F, चोट^F, ठेस^F, ठोकर^F; (चि०) परिताड़न, अभिताड़न, अभिघातन, आघात, प्रतिघात, (रसा०) समाघात, मार^F; थाप^F, थपकी^F, थपथपाहट^F, (कृषि०) ठोंक-जाँच^F, ठुकाई^F; ~ cap (रसा०) समाघात-पिधान, टक्कर^Fकी टोपी^F, दगाऊ टोपी^F;
~ cap, ~ figure, ~ fuse, ~ instrument, ~ primer, ~ resonance, ~ rig, ~ testing machine.

**percussive** –'सिव a. प्रतिघातक, आघातशाली, टक्करदार, ठेसी, थपकीदार, थापदार, मारू; थाप^F देकर बजाने योग्य।

**percutaneous** पॅर्क्यूटे'नि ॲस् a. त्वकीय, चर्मकृत, चर्म द्वारा कृत, त्वचा द्वारा कृत।

**per diem** (L) adv. प्रतिदिन।

**perdition** पॅर्डि'शॅन् n. सर्वनाश, विनाश, उच्छेद, क्षय, ध्वंस, सत्यानाश, अनन्त मृत्यु^F; नारकीय यातना^F, नरकवास; अधःपतन, अधोगति^F।

**perdu(e)** पड्यू' a. घात^Fमें बैठा हुआ; आवृत, प्रच्छन्न, गूढ़, गुप्त, रहस्यपूर्ण, छिपा हुआ।

**perdurability** पॅड्यु'ॲरॅ बि'लिटि n. नित्यता^F, अविनाशिता^F, चिरस्थायित्व, स्थिरता^F, टिकाऊपन।

**perdurable** –'रॅबॅल् a. नित्य, अविनाशी, चिरस्थायी, स्थिर, टिकाऊ।

**perdurance** –रॅन्स् n. = PERMANENCE.

**perduration** –रे'शॅन् n. स्थायीकरण, नित्यता^F, नित्यभाव, शाश्वतता^F, अक्षुण्णता^F, चिरस्थायित्व, स्थिरता^F, टिकाऊपन।

**perdure** –र् v. i. स्थायी होना, चलताऊ होना, टिकाऊ होना, टिकना।

**pere** (F) n. तात, पिता।

**peregrinate** पे'रि'ग्रिनेट् v. i. परिभ्रमण करना, प्रवास करना, पर्यटन करना, यात्रा^F करना, सैर करना।

**peregrination** –ने'शॅन् n. परिभ्रमण, परदेशगमन, प्रवास, पर्यटन, यात्रा^F, सैर; राहीपन।

  

**peregrinator** –'रिॅग्रिनेटॅर् n. परिभ्रमणकर्ता, प्रवासी, पर्यटक, यात्री, सैलानी, राही।

**peregrin(e)** –न् n. & a. आयात, विदेशी, परदेशी, अन्यदेशीय, इतरदेशीय, प्रवासी (व्यक्ति)।

**peregrinity** ⊙ –'निटि n. विदेशीयता^F, इतरदेशीयता^F, प्रवासिता^F।

**peremptoriness** पे'रिम्प्टॅरिनिॅस् n. अन्तिमरूपता^F, अनिवार्यता^F, आदेशात्मकता^F, निर्णयात्मकता^F; दृढ़ निश्चय, दृढ़ता^F।

**peremptory** –रि a. नियत, सुनिश्चित, निर्णीत, अन्तिम, आखिरी (~ *challenge*); (वक्तव्य या आदेश) अनतिक्रम्य, अलंघ्य, **अलंघनीय**, अनुल्लंघनीय, अपरिहार्य, अनिवार्य; अविवाद्य, अटल, अचल, पक्का; (व्यक्ति) हठी, अहम्मन्य, कट्टर, अड़ियल, जिद्दी; ~ mandamus (कानून) **अलंघनीय परमादेश**; ~ writ अनुल्लंघनीय आदेश।

**perennate** ⊙ पे'रिनेट्, –नॅट् १. v. i. चिरस्थायी रहना, स्थायी होना; सदाबहार होना, नित्य रहना, टिकना; २. a. (वन०) **वर्षस्थायी**।

**perennial**[1] पॅरे'न्यॅल् n. चिरस्थायी पौधा, सदाबहार, बारहमासी।

**perennial**[2] a. साम्वत्सर, वर्षावधि, **वर्षानुवर्षी**, परिवार्षिक, नित्य, निरन्तर, चिरजीवी, बारहमासी, सदाबहार; ~ industry (अर्थ०) **बारहमासी उद्योग**; ~ pond, ~ stream, ~ system, ~ water.

**pereniality** –नियॅलिटि n. साम्वत्सरत्व, वर्षस्थायित्व, नित्यता^F, सदाबहारी^F।

**perennially** –'न्यॅलि adv. निरन्तर, नित्य, सतत, अजस्र, सदा, सदैव, चिरस्थायी रूपसे, सदाबहार।

**perf.** perfect.

**per fas et nefas** (L) adv. उचित या अनुचित रीति^Fसे।

**perfect**[1] पर्'फ़िक्ट् n. (व्या०) पूर्ण (भूत, वर्तमान या भविष्य) काल।

**perfect**[2] पॅफ़ेॅक्ट्', पर्'फ़िॅक्ट् v.t. पूर्ण करना, समाप्त करना, सम्पादन करना, सम्पन्न करना, निष्पन्न करना, सिरे लगाना; भरना, पूरा करना; परिपूर्ण बनाना, सिद्धहस्त करना, पारंगत करना; (किसीकी) उन्नति^F करना, वृद्धि^F करना, आगे बढ़ाना, सुधारना, तरक्की^F देना।

**perfect**[3] a. **पूर्ण, सम्पूर्ण, परिपूर्ण**, निष्पन्न, सम्पन्न; समग्र, सकल, समस्त, अशेष, पूरा, भरपूर; अविकल, अखण्ड, अक्षत, अन्यून; निर्दोष, निरपराध; **आदर्श**, अनिन्द्य; (पाठ आदिका) अभिज्ञ, पारंगत, प्रवीण, दक्ष, परिपक्व, कुशल, सुपठित; (कर्तव्यमें) दक्ष, दृढ़, निपुण, परिनिष्पन्न, सिद्ध; (गणि०, कलन) **यथातथ्य, यथार्थ**, वास्तविक, सत्य, सच्चा; उत्कृष्ट, उत्तम; नितान्त, समग्र, सर्वथा, पूर्णतया, पूरा, एकदम, कतई (*a ~ stranger, ~ nonsense*); (व्या०, काल) पूर्णता^Fका द्योतक; (वन०) पूर्ण; future ~ पूर्ण भविष्यत्; ~ interval (संगी०) पूर्णान्तर, पूर्णविराम; ~ cleavage, ~ closure, ~ competition, ~ conductor, ~ correlation, ~ crystal, ~ cube, ~ differential, ~ field, ~ figure, ~ flower, ~ fluid, ~ frame, ~ gas, ~ number, ~ obligation, ~ partition, ~ right, ~ set, ~ solution, ~ square, ~ title, ~ war.

**perfecter** पॅफ़ेॅक्'टॅर् n. पूर्णक, सम्पादक, निष्पादक, समाप्त करनेवाला; सिद्धहस्त करनेवाला, पारंगत बनानेवाला; (किसीकी) उन्नति^F करनेवाला, वृद्धि^F करनेवाला, तरक्की^F देनेवाला।

**perfectibilism**–टि'बिलिज़्म् n. = PERFECTIONISM.

**perfectibilist** –बिलिस्ट् n. = PERFECTIONIST.

**perfectibility** –लिटि n. पूरणीयता^F, साध्यता^F, सम्पादनीयता^F, निष्पाद्यता^F, वर्धनीयता^F।

**perfectible** –'टिबॅल् a. पूरणीय, साध्य, सम्पाद्य, निष्पाद्य, साधनीय, वर्धनीय।

**perfection, perfectness** –'शॅन्, –निॅस् n. परिपूर्णता^F, सिद्धि^F, समाप्ति^F, सम्पादन, निष्पादन, निष्पन्नता^F; अन्यूनता^F, सम्पूर्णता^F, **पूर्णता**^F, समग्रता^F, समस्तता^F, अशेषता^F; निर्दोषत्व; निष्पत्ति^F, पराकाष्ठा^F, उत्कर्ष, प्रकर्ष, उत्कृष्टता^F; प्रवीणता^F, कौशल, सिद्धहस्तता^F, परिपक्वता^F; पूरणीकरण, सिद्धीकरण, सम्पन्नकरण; निष्पन्नकरण; निर्दोषीकरण; प्रवीणीकरण।

**perfectionate** –नेट् v.t. परिपूर्ण बनाना, सम्पूर्ण बनाना, सिद्ध करना, सर्वसम्पन्न बनाना।

**perfectionism** –निज़्म् n. पूर्णतावाद, चरमावस्थावाद, उत्कर्षवाद, सिद्धिवाद।

**perfectionist** –निस्ट् n. पूर्णतावादी, सिद्धिवादी, चरमावस्थावादी; P ~ (अमेरिकाका) एक पूर्णतावादी सम्प्रदाय।

**perfectionment** –न्'मॅन्ट् n. पूर्णकरता^F, सिद्धिकरता^F, सम्पादकता^F, निष्पादकता^F; सिद्धीकरण, पूर्तीकरण, उत्कृष्ट अथवा प्रवीण बनाना।

**perfective** –'टिव् a. पूर्णकारी, पूर्ण करनेवाला; साधक, सिद्धिकर, सम्पन्न करनेवाला, सर्वांगीण बनानेवाला।

**perfectness** पर्'फ़िॅक्ट्निॅस् n. दे० PERFECTION.

**perfector** पॅफ़ेॅक्'टॅर् n. पूरक वस्तु^F, सर्वांगीण या सम्पन्न करनेवाली वस्तु^F, सम्पूर्ण बनानेवाली वस्तु^F; एक साथ दोनों ओर छापनेवाली मशीन^F।

**perfervid** पॅफ़ॅर्'विड् a. प्रचण्ड, जाज्वल्यमान; उत्साही, उत्कट, जोशीला, सरगर्म।

**perficient**[1] पफ़ि'शॅन्ट् n. प्रभावी, प्रभावित करनेवाला।

**perficient**[2] a. फलद, इष्टप्रद, अभीष्ट फलदायक।

**perfidious** पॅफ़ि'डिॲस् a. विश्वासघाती, कपटी, धोखेबाज, दगाबाज, बेईमान; द्रोही, गद्दार; शठ, प्रवंचक, बेवफा।

**perfidiousness** –निस् n. विश्वासघात, कपटीपन, कपट, छल, दगाबाजी^F, बेईमानी^F; द्रोह, गद्दारी^F; प्रवंचना^F, बेवफाई^F।

~ drill, ~ enquiry, ~ escort, ~ force, ~ gazette, ~ general diary, ~ guard, ~ hospital, ~ inspector, ~ intelligence, ~ judge, ~ jurisdiction, ~ justice, ~ library, ~ officer, ~ official, ~ out-post, ~ papers, ~ party, ~ patrol, ~ pattern, ~ post, ~ power, ~ practical test, ~ purposes, ~ register, ~-registered, ~ regulation, ~ remount fund, ~ report, ~ rules, ~ service, ~ squad, ~ surveillance register, ~ training college, ~ training school, ~ wireless officer, ~woman.

**police**[2] v.t. आरक्षण करना, पुलिस[F] द्वारा नियन्त्रण करना; पुलिस[F] नियुक्त करना; (ला०) नियोजन करना, नियन्त्रण करना, प्रशासन करना, व्यवस्था[F] करना ।

**policlinic** पॉलिक्लि'निक् n. सामान्य चिकित्सालय, बहुंगी-सार्वजनिक-रुग्णालय, खानगी-अस्पताल; वाह्य-चिकित्सा विभाग ।

**policy**[1] पॉ'लिसि n. नीतिकौशल, नीतिमत्ता[F], राजनीतिज्ञता[F], राजनीति-कौशल, राज्यशासन-कौशल; नीतिज्ञता[F], वैदग्ध्य, विचक्षणता[F], चातुर्य, बुद्धिमत्ता[F]; धृष्टता[F]; चालाकी[F], चतुराई[F], चण्टई[F], कपटता[F]; चालबाजी[F]; दक्षता[F], निपुणता[F], कौशल; **कार्यनीति**[F]; **नीति**[F], नय, नीतिक्रम; राजनीति[F], कूटनीति[F]; कार्यक्रम, कार्यपद्धति[F], रीति[F], युक्ति[F], कार्यविधि[F]; (स्काटलैण्ड) गृहोपवन, गृहोद्यान; T.

**policy**[2] n. गोपलेख, गोपपत्र, बीमापत्र, पालिसी[F]; ~-holder बीमापत्रधारी, बीमाधारी, (वाणि०) **पालिसी-धारक**, पालिसी[F] लेनेवाला; ~-shop द्यूत-स्थल, जुएकी जगह[F];

~-broker, ~ decision, ~ loan, ~ maker, ~ matter, ~ question, ~ statement, ~ year.

**poling** पो'लिंग् n. अवष्टम, स्तम्भ, खम्भे; ~ board (यंत्र०) **तख्ता** ।

**poliomyelitis** पॉ'लिओमाइऍलाइ'टिस् n. (निदान०) धूसरमज्जाशोथ, धूसरमज्ज-प्रदाह, रीढ़[F]के भीतरकी सूजन[F]; शिशुअंगघात; (चि०) पलितमज्जाशोथ, **पोलियो** ।

**poliosis** ⊙ पोलिओ'सिस् n. (चि०) पालित्य (अकाल में); केशपलितता[F], केश-कपिशता[F], केश-धूसरता[F] या बालोंका धूसरपन ।

**polis** ⊙ पो'लिस् n. (राज०) **नगर, नगर-राज्य** ।

**polish**[1]* पॉ'लिश् n. द्युति[F], कान्ति[F], चमक[F], लकलकाहट[F]; रोगन, (रसा०, मौ०, रेल०, यंत्र०) **पॉलिश**[F]* (~ *wax*); (ला०) परिष्कार, परिमार्जन, संस्कार, सौजन्य, शिष्टता[F], सुशीलता[F], सभ्यता[F], सुघड़ाई[F] ।

**polish**[2] v.t. & i. श्लक्ष्ण करना, प्रमार्जन करना, माँजना, लकालक करना, चिकनाना, चमकाना, रोगन करना, पालिश[F] करना; (ला०) परिष्कृत करना, परिमार्जित करना, उपस्कृत करना, सुसंस्कृत करना, शोधना; सभ्य बनाना, सुघड़ बनाना, ~ *off* शीघ्र पूर्ण करना, चट्ट-पट्ट करना, तुरन्त समाप्त करना; ~ *up* शोभा[F] उत्पन्न करना, चमक-दमक[F] पैदा करना, तड़क-भड़क[F] पैदा करना ।

**polish** पो'लिश् n. पोलैण्ड-वासी, पोलिस्तानी, पोलिश ।

**polishable** पॉ'लिशॅबॅल् a. श्लक्ष्णीय, प्रमार्जनीय, माँजने योग्य, चमकाने योग्य ।

**polished** –इड्' a. परिष्कृत, प्रमार्जित, पालिशदार (~ *rice*) ।

**polisher** –शॅर् n. परिष्कारक, प्रमार्जक, मँजैया, चमकैया, पॉलिशगार (अर्द्धकुशल) ।

**polishing** –शिङ्ग् n. (यंत्र०, चि०) चमकाना, पालिश[F] करना; (pl.) पालिश[F]के कण, झाड़न[F] ।

**polite** पॅलाइट' a. शिष्ट, सभ्य, संस्कृत, परिष्कृत; विनीत, विनम्र, सभ्य, शिष्ट (~ *manners*); दक्षिण, सुजन, सुशील, भद्र, भलामानुस; सम्भ्रान्त, कुलीन; (साहित्य आदि) परिमार्जित, परिष्कृत, मँजा हुआ; चारु, भव्य, सुन्दर, उच्चकोटि[F]का ।

**politeness** –'निस n. शिष्टता[F], सभ्यता[F], संस्कृतत्व, परिष्कृतता[F]; नम्रता[F], विनय[F], विनम्रता[F]; सुशीलता[F], सुजनता[F], सौजन्य, शिष्टाचार ।

**politesse** पॉलिटे'स् n. विनीति[F], विनय[F]; सचातुर्य विनय[F], विदग्ध नम्रता[F] ।

**politic** पॉ'लिटिक् a. मेधावी, विचक्षण, चतुर, प्रतिभावान्, कुशाग्रबुद्धि; विवेकी, दूरदर्शी; नीतिज्ञ, नीतिकुशल, नयविद्, नीतिनिपुण, कूटनैतिक, नागर; अनुभवी, दुनियादार, समझदार; उचित, उपयुक्त, संगत, श्रेयस्कर, उत्तम, वरेण्य, वांछनीय; कुशल, निपुण; चालाक, चालबाज, मक्कार; जुगुती, पतेबाज; सांवैधानिक; body ~ राज्यसंस्था[F], राष्ट्र ।

**political**[1] –'कॅल् n. राजप्रतिनिधि ।

**political**[2]* a. शासकीय, राजकीय, शासन-विषयक, राज्यविषयक; सार्वजनिक, जनविषयक; (का०, राज०) **राजनीतिक***; शासनतन्त्रात्मक, राजनीति-प्रिय, राजकाजी; ~ geography राजनीतिक भूगोल; ~ verse आधुनिक ग्रीक पद्य;

~ activity, ~ advisor, ~ affairs, ~ agent, ~ agitation, ~ ambassador, ~ appointee, ~ arithmetic, ~ aspect, ~ aspiration, ~ asylum, ~ awakening, ~ bargain, ~ clearance, ~ consciousness, ~ correspondent, ~ crime ~ deadlock, ~ department, ~developments, ~ disability, ~dissension, ~ division, ~ economy, ~ equality, ~ fugitive, ~ independance, ~ individuality, ~ issue, ~ movement, ~ necessity, ~ negotiator, ~ obligation, ~ office, ~ officer, ~ organization, ~party, ~philosophy, ~ power, ~ publicity, ~

refugee, ~ reporter, ~ rights, ~ sanction, ~ science, ~ situation, ~ subjection, ~ sufferer, ~ terrorism, ~ unrest, ~warfare.

**politicaster** –कैस्टॅर् n. क्षुद्र राजनीतिज्ञ, घटिया राजनीतिज्ञ, छुटपुँजिहा राजकाजी।

**politician** पॉलिटि'शन् n. राजनीतिज्ञ, राजनीतिवेत्ता, राजनीतिशास्त्री; नीतिज्ञ, नीतिकुशल, राजकार्य-धुरन्धर; राजनीतिप्रिय, राजनीति-प्रेमी; राजनीति-व्यवसायी, पेशेवर राजकाजी ⊙।

**politicize** पॉलि'टिसाइस् v.i. & t. राजनीतिज्ञ बनाना; राजनीतिप्रवृत्त होना, राजनीति-रत होना, राजकार्य करना; राजनीतिक वार्तालाप करना; राजनीतिक रंग देना, राजनीतिके रंगमें रँगना।

**politico-** राजनीति-, राजनीतिक (*~-economical, ~-geographical, ~-moral, ~-social, ~-religious*)।

**politics** पॉ'लिटिक्स् n. राजनीतिशास्त्र, राजनीति-विज्ञान; (राज०) **राजनीति**[F], कूटनीति[F]; राजनीतिक विषय, राजनीतिक सिद्धान्त।

**polity** –टि n. शासनतंत्र, (राज०) **राज्य, राज्यतन्त्र,** राज्यव्यवस्था[F]; राज्य-पद्धति[F], राज्य-शासन-विधि[F], राजधर्म, राजनीति[F], दण्डनीति[F], शासन-प्रणाली[F]।

**polk** पोल्क् v.i. पोल्का (POLKA) का नाच नाचना।

**polka** पोल्'कॅ n. (एक बोहेमियन नृत्य) पोल्का; (स्त्रियोंकी एक फतुही[F]) पोल्का।

**poll**[1] पोल्' n. (बोल० या हास्य०) मुण्ड, शिर, सिर, मूँड़; (कृषि०) **चाँद,** कपाल, खोपड़ी[F], कपार; पीछेका भाग; मत-लेखन; मतदाताओंकी गणना[F]; (राज०) **मतदान;** मत-संख्या, दत्तमत-संख्या; (नृ०) **कुंदा;** ~ book **मतदाता-सूची**[F]; ~-tax व्यक्ति-कर, प्रतिपुरुष-कर, प्रतिमुण्ड-कर, (का०) **मेथौत**।

**poll**[2] v.t. & i. केश-कर्त्तन करना, मूँड़ना, बाल काटना, झाड़ना; (पौधों आदिका) शीर्षच्छेदन करना, छाँटना, कतरना, कतरकर छोटा करना; मत प्राप्त करना, वोट पाना; मत माना जाना, वोट स्वीकार होना; मतदान करना, (राज०) **वोट डालना,** वोट देना।

**poll**[3] a. & n. (समासमें विशेषणार्थक) लूनशृंग, सिंगकटा, मुण्डा, डुँड़वा, डूँड़ा; ( *~-beast, ~ox*)।

**poll**[4] पॉल् n. (प्रायः वाक्यांशोंमें) (तोतेका व्यक्तिवाचक नाम) आत्माराम, गंगाराम, मिट्ठू (*~ parrot*)।

**poll**[5] v.t. & i. रटना, रटाना, तोतेकी तरह बोलना।

**poll**[6] n. (कैम्ब्रिज, ग्रा०) उपाधिधारी, डिग्रीधारी, साधारण शिक्षा प्राप्त व्यक्ति; (गुण०) साधारण, साधारण डिग्रीधारी; ~ degree साधारण उपाधि[F]; ~-man साधारण उपाधिधारी, पास डिग्रीधारी, *go out in the* P~ उपाधि[F] प्राप्त करना, डिग्री[F] लेना।

**pollable** पो'लॅबॅल् a. विशोधनीय, मूँड़ने योग्य, छाँटने योग्य; मतदान योग्य; मतदान पाने योग्य।

**pollack, -ock** पॉ'लॅक्, -ॲक् n. (कॉड-सदृश एक मछली[F]), पोलक[F]।

**pollard**[1] पॉ'लॅड् n. कृत्तस्कन्ध, सिंगकटा, मुण्डा, डुँड़वा; (पशुओंकी) एक मुण्डी जाति[F]; मुण्डा पेड़, ठूँठ; चोकर, भूसी[F], कना।

**pollard**[2] v.t. (वृक्षको) मुण्डा बनाना, छाँटना, गंजा करना।

**polled** पोल्ड् a. निकृत्त, शृंगविहीन, छाँटा गया, काटा गया, बिना सींगका।

**pollen**[1] पॉ'लिन् n. पुष्प-रज, रेणु, पांशु, (कृषि०, वन०) **पराग;**
~ basket, ~ box, ~ brush, ~ chamber, ~ flower, ~ grain, ~ propotency, ~ sac, ~ tube.

**pollen**[2] v.t. रजयुक्त करना, परागमय करना; रजसे ढँकना; रेणु या पराग पहुँचाना।

**pollenless** –लिॅस् a. रजोविहीन, परागरहित।

**pollent** ⊙ पो'लॅन्ट् a. दृढ़, मजबूत; सशक्त, शक्तिमान्, बलवान्, ताकती, ताकतवर।

**poller** पो'लॅर् n. मतदाता, वोटर।

**pollex** पॉ'लॅक्स n. (जीव०) **हस्तांगुष्ठ,** अंगुष्ठ, अँगूठा; अंगुष्ठवत्, अंग, अँगूठे जैसा अंग।

**pollicitation** पॅलिसिटे'शॅन् n. प्रतिश्रुति[F], प्रतिज्ञा[F], वचन, वादा।

**pollinar** पॉ'लिनॅर् n. सपुष्परज, पराग-युक्त, पराग-आच्छादित।

**pollinate** –नेट् v.t. परागण करना, पराग संक्रमण करना।

**pollination** ने'शॅन् n. (कृषि०, वन०, चि०) **परागण** (*~ drop*), पराग संक्रमण, पराग-दान, (प्राणि०) **पराग-सेचन,** T.

**polling** पो'लिंग् n. **मतदान** (*~agent, ~officer*); ~ booth मतदान-मण्डप; ~ station मतदान-केन्द्र।

**pollinic** पॅलि'निक् a. परागीय, परागकेशरीय।

**polliniferous** पॉलॅनि'फॅरॅस् a. रजबहुल, पराग-बहुल।

**polliniser** ⊙ पॉ'लिनाइजॅर् n. (प्राणि०) **परागण-कर्त्ता**।

**pollinium** –'निॲम् n. (वन०) **पराग-पिंड, पराग-पुंज**।

**pollinodium** –लिनो'डिॲम् n. पुंधानी[F]।

**pollinose** –'लिनोस् a. = POLLINAR.

**pollinosis** ⊙ –'सिस् n. पीतज्वर, कालज्वर।

**pollster** पोल्'स्टॅर् n. (संयुक्तराज्यमें दलनिर्णयके लिए) प्रयोगात्मक मतदान लेनेवाला, प्रयोगात्मक चुनाव करने-वाला, प्रयोगार्थ वोट लेनेवाला।

**pollute** पॅ'लूट् v.t. दूषित करना, अपवित्र करना, मलिन करना, (का०) **कलुषित करना,** अशुचि करना, भ्रष्ट करना, बिगाड़ना, खराब करना; (पानी आदि) पंकिल करना, गँदला करना।

**polluted** –'टिड् a. **दूषित,** अपवित्र (*~water*); **गन्दा**।

**pollutedness** –'निॅस् n. दूषितत्व, अपवित्रता[F],

मलिनताF, कलुषितताF, भ्रष्टताF, अशुचिताF; पंकिलताF, गँदलाहटF।

**polluter** –टर् n. दूषक, अपवित्रकर्ता, मलिनकर्ता, कलुषीकर्ता, अशुचिकर्ता, भ्रष्ट करनेवाला; पंकिल करनेवाला, गँदला करनेवाला।

**pollution** –शन् n. कलुषीकरण, दूषण, (चि०) **प्रदूषण**, अपवित्रताF, मलिनताF, कालुष्य, अशौच, भ्रष्टताF; पंकिलताF, गँदलाहटF।

**pollux** पोलक्स् n. (ज्यौ०) **पोलक्स, द्वितीय मिथुन**।

**pollyanna** –लीयाना n. (शिक्षा०) **मिथ्याशाभाव**।

**polo** पो'लो n. अश्वकन्दुक, चौगान, पोलो; ~-stick **अश्वकन्दुक-दण्ड**, चौगान खेलनेका डण्डा।

**polocyte** ⊙ पो'लॅसाइट् n. (चि०) **ध्रवाणु, ध्रुवकोशिका**F।

**polonaise** पो(पॉ)लॅनेज़् n. (स्त्रियोंका एक पहनावा) अँगिया, पोलोनेस; पोलैण्डका एक नाच; उस नाचके साथका संगीत।

**polonium** पॅलो'निअॅम् n. तोयातु, (रसा०) **पोलोनियम**।

**polony** पलो'नि n. (*P~ sausage* भी) सुअरके अधपके मांसका रसा या शोरवा।

**poltergeist** पॉ'टॅर्गाइस्ट् n. (लोकगीत एवं अध्यात्मवाद में) एक गर्जनकारी दुष्ट प्रेत, शैतान, पोल्टरजीस्ट।

**poltroon** पॉल्ट्रून्' n. स्फूर्तिहीन, साहसहीन, भीरु, कादर, कायर, नपुंसक, पुरुषार्थहीन, बुजदिल, डरपोक आदमी।

**poltroonery** –नॅरि n. स्फूर्तिहीनताF, साहसहीनताF; भीरुताF, कादरताF, कायरताF, बुजदिलीF।

**poly-** बहु, अनेक ( ~ *nomial*, ~ *gamy*); पुरु- ( ~ *gastric*, ~ *graph*, ~ *merism* )।

**poly.** Polytechnic (*Institute*).

**polyacoustic** पॉलिअॅकॉउस्'टिक् a. बहुध्वनि-, बहुध्वनिक, विस्तृत ध्वनियुक्त।

**polyadelphous** पॉलिअॅडे'ल्फॅस् a. (वन०) **बहुसंलाग**, नैकपुंकेसर, अनेकपुंकेसरी, बहुपुंकेसर-युक्त; T.

**polyandrian** –अैन्'ड्रिअॅन् a. = POLYANDROUS; (वन०) बहुकेसरयुक्त, बहुकेसरी, पुरुपुंकेसर।

**polyandrist** –ड्रिस्ट् n. अनेकपतिका स्त्रीF, बहुपतिका स्त्रीF, बहुभर्तृकाF।

**polyandrous** –ड्रॅस् a. (वन०) **बहुपुंकेसर, पृथक्-पुंकेसर**, बहुपतिका, अनेकपतिवाली; T. दे० POLYANDRIAN.

**polyandry** –ड्रि n. (वन०) **बहुपुंकेसरता; बहुपुंसत्व**; (इति०, राज०) **बहुपति-प्रथा**F, **बहुपतित्व**, अनेकभर्तृकताF।

**polyanthus** –थॅस n. बहुपुष्पी-प्रजातिF; पुरु-पुष्पीF, बहुपुष्पाF, एक सदाबहार भेषज़F।

**polyarch** पॉ'लिआर्क् (वन०) **बहुचापी**।

**polyarchy** पॉ'लिआर्कि n. पुरुतन्त्र, अनेकतन्त्र, बहुतन्त्र, नैकशासन, अनेकशासन, बहुशासन, कई आदमियों-की सरकारF।

**polyatomic** पॉलिअॅटॉ'मिक् a. अनेकाण्विक, (भौ०, रसा०) **बहुपरमाणुक** (~ *gases*)।

**polyautography** पॉलिऑटॉ'ग्रॅफि n. LITHOGRAPHY लिथोग्राफी का पूर्व नाम।

**polyaxon** ⊙ पॉलिअैक्'सॉन् n. (जीव०) **बहुअक्ष**।

**polybasic** ⊙ पॉलिबे'सिक् a. (रसा०) **बहुलसमाक्षरीय** (~ *acid*)।

**polycarpellary** ⊙ पॉलिकार्पे'लॅरि a. (वन०) **बहुअण्डपी**, T.

**polycarpic** पॉलिकार्'पिक् a. नैककालफली, अनेककालफलीF, एकसे अधिक बार फलनेवाला।

**polychasium** पॉलिचे'ज़िअॅम् n. (वन०) **बहुशाखी**, T.

**polychromatic** पॉलिक्रॅमै'टिक् a. पुरुवर्ण, अनेकवर्णीय, बहुरंगा; (रसा०) T. (~*acid*); ~ theory (चि०) **बहुवर्णवाद**।

**polychrome**[1] पॉ'लिक्रोम् n. रंगबिरंगा चित्र, रंगबिरंगी मूर्तिF; रंगवैविध्य, वर्ण-बाहुल्य, रंगबिरंगापन।

**polychrome**[2] a. विविधवर्ण-सज्जित, (नृ०) **बहुरंगा** (~ *vase*)।

**polychromy** –मि n. बहुवर्णकलाF, बहुरंगमुद्रण, रंगबिरंगी छपाईF।

**polycladous** पॉलिक्ले'डॅस् a. पुरुवृन्त, अनेकशाख, कई डालोंवाला।

**polyclinic** ⊙ पॉलिक्लि'निक् n. सर्वोपचारगृह, सर्वचिकित्सालय, सामान्यचिकित्सालय।

**polycyclic** ⊙ पॉलिसाइ'क्लिक् a. (वन०) **बहुचक्री**।

**polycythaemia** ⊙ पॉलिसिथी'मिअॅ n. (चि०) **बहुलोहिताणुरक्तता**F, **लोहिताणु अतिरेक**।

**polydactylous** ⊙ पॉलिडैक्'टिलॅस् a. (पशु) पुरुअंगुलि; अधिकांगुलिक, बहु-अंगुलि।

**polydaemonism** पॉलिडी'मॅनिज़म् n. बहुदेववाद।

**polydipsia** पॉलिडिप्'सिअॅ n. बहुतृषाF, (शिक्षा०) **अतितृषा**F, बहुत अधिक प्यासF लगना।

**polyembryony** पॉलिअे'म्'ब्रिअॅनि n. (वन०, जीव०, प्राणि०) **बहुभ्रूणता**F।

**polygamic** पॉलिगै'मिक् a. बहुपत्नीक, पत्नीबहुल।

**polygamist** पॅलि'गॅमिस्ट् n. बहुपत्नीवादी; अनेकपत्नीक, अनेक पत्नियोंवाला व्यक्ति।

**polygamous** –मस् a. बहुपत्नीक, (जीव०) **बहुस्त्रीक**, बहुभार्यक; (क्व०) बहुपतिका; (जन्तु०) **बहु-सहचर**; (वन०) **बहुलिंगी**, (वन०) **सर्वलिंगी, उभयलिंग** (~ *plant*)।

**polygamy** –मि n. (दर्श०, का०) **बहु-विवाह**, अनेक विवाह, बहुभार्यत्व, **बहुपत्नीत्व**।

**polygastric** पॉलिगैस्'ट्रिक् a. (चि०) बहुजठर, पुरुदर, अनेकोदर, बहूदर, बहामाशयिक, कई पेटोंवाला।

**polygenesis** पॉलिजे'निसिस् n. (चि०) बहुपत्यताF, पुरुजनन, अनेकजनन, (कृषि०) **बहुजननता**F।

**polygenetic** –जि॑ने॑ʹटिक् a. (चि०) बहुप्रज, पुरुच्छाय, बहुजननीय, नैकजनन-विषयक, अनेकजनन-सम्बन्धी, ~ soil, (भू०) **बहुमूलज मिट्टी**^F।

**polygenic** –जे॑ʹनिक् a. = POLYGENETIC.

**polygenous** –ʹजि॑नॅस् a. बहुविध, बहु-प्रकार; पुरुजनन-विज्ञान-विषयक, अनेकजनन-शास्त्र-विषयक, बहुजनन-सिद्धान्त-सम्बन्धी।

**polygeny** –नि n. नैकजनन-विज्ञान, अनेकजनन-शास्त्र, बहुजनन-सिद्धान्त।

**polyglot** पॉʹलिग्लॉट् a. & n. बहुभाषिक, अनेकभाषी; बहुभाषी, बहुभाषिया; बहुभाषाविद्; (पुस्तक^F, विशे० बाइबिल^F) बहुभाषामय, बहुभाषा-रचित; ~ dictionary बहुभाषाकोश।

**polyglottal, polyglottic** –ʹटॅल्, ʹटिक aa. बहुभाषीय, अनेकभाषीय।

**polyglottalism** ʹ–लिग्लॉटॅलिज़्म् n. बहुभाषाज्ञान, बहुभाषियापन।

**polygon** पॉʹलिगॅन् n. पुरुभुजक्षेत्र, (गति वि०, स्थिति वि०, गणि०) **बहुभुज**, बहुभुज आकृति^F; बहुस्र; ~ of forces बल-बहुभुज-क्षेत्र, बल-केन्द्र, बहुकोण-आकृति^F।

**polygonal** पॉलिʹगॅनॅल् a. बहुभुज, बहुभुजी, बहुकोण; (चि०) **बहुकोणी**, बहुकुनिया;
~ cist, ~ function, ~ ground, ~ prism, ~ soil.

**polygonial** ⊙ पॉलिगोʹनिॲल् a. (रसा०) **बहुभुजी**।

**polygram** पॉʹलिग्रैम् n. बहुरेखी आकृति^F, (चि०) T.

**polygraph** –ग्राफ् n. बहुप्रतिलिपिक-यन्त्र; बहु-ग्रन्थकार, विविधरचनाकार; प्रतिलिपि^F; (चि०) T.

**polygraphic** –ग्रैʹफिक् a. बहुप्रतिलिपिक-यन्त्रीय, बहुप्रतिलिपीय, बहुलेखीय।

**polygraphy** पॉलिʹग्रॅफि n. बहुग्रन्थकारिता^F, बहुलिपिता^F।

**polygyny** –गिनि n. = POLYGAMY.

**polyhaploid** ⊙ पॉलिʹहॅप्लॉइड् n. (प्राणि०) **बहुगुणितार्ध**।

**polyhedral** पॉलिही(हे॑)ड्रॅल् a. (इति०, चि०) **पृष्ठबहुल**; (इति०, चि०, रसा०) **बहुतलीय**, बहुतल, (~ *angle*) **बहुफलकीय**।

**polyhedron** –ड्रॅन n. बहुफलक, (घ० ज्या०) **बहुफलक क्षेत्र**, बहुतल, नैकतल, अनेकतल क्षेत्र।

**polyhistor** पॉलिहिस्ʹटॅर् n. पुरुविद्, बहुविद्, बहुज्ञ, सर्वज्ञ, बहुपठित, बहुशास्त्रज्ञ; विद्वद्वर, महाज्ञानी, महापण्डित, उद्भट विद्वान्।

**polylogia** ⊙ पॉलिलोʹजिॲ n. (शिक्षा०) **अतिप्रलाप**, T.

**polymath** पॉʹलिमैथ् n. पुरुविद्, बहुज्ञ, बहुशास्त्रज्ञ इत्यादि।

**polymathy** पॅलिʹमॅथि n. नैकज्ञान, ज्ञानानैक्य, बहुशास्त्रज्ञान, बहुज्ञान, बहुविषयज्ञान, अनेकविषयज्ञान।

**polymer** –मेर् n.(रसा०) **बहुलक**; (यन्त्र०) **बहुभाज**।

**polymeric** ⊙ पॅलिमे॑ʹरिक a. (रसा०, नि०) **बहुलकी** (~ *form*)।

**polymerisation** ⊙ पॉ(पॅ)लिमॅराइज़ेʹशॅन् n. (रसा०) **बहुलीकरण, बहुभाजन**।

**polymerism** पॅलिʹमॅरिज़्म् n. गुणितावयविता^F, पुरुभाजता^F, (कृषि०, यन्त्र०) **बहुकारकत्व, बहुलकता**^F, T.

**polymetallism** ⊙ पॉलिमे॑ʹटॅलिज़्म् n. (बैंक०) **बहुधातु मान**।

**polymorph** पॉʹलिमॉर्फ n. (रसा०) **बहुआकृति**^F, (चि०) बहुरूपकेन्द्रक श्वेतकण।

**polymorphic** पॉलिमॉर्ʹफिक् a. पुरुरूप, अनेकरूप, बहुरूप, (चि०) **बहुरूपी**, (रसा०) बहुआकृतिक।

**polymorphism** –फिज़्म् n. पुरुरूपता^F, अनेकरूपता^F, (जीव०, वन०) **बहुरूपता**^F, (रसा०) **बहुआकृतिकता**^F।

**polymorphonuclear** ⊙ पॉलिमॉर्फो॑ʹन्यूक्लीॲर् n. (चि०) **बहुरूपकेन्द्रक**।

**polymorphous** –फॅस् a. = POLYMORPHIC.

**polyneuritis** पॉलिनीऊराइʹटिस् n. (कृषि०, चि०) **तन्त्रिका-शोथ, बहुतन्त्रिका-शोथ**, पुरुतन्त्रिका-शोथ, बहुतन्त्रिकार्ति^F।

**polynia** पॅलिʹनिॲ n. हिमसन्धि^F, हिमदेशीय झील^F, बरफिस्तानी झील^F।

**polynomial** पॉलिनोʹमिॲल् a. नैकनाम, अनेकनाम, बहुनामी, कई नामोंवाला; (बीजग०) नैकपद, अनेकपद, **बहुपद**;
~ function, ~ regression, ~ ring, ~ test.

**polyonymous** पॉलिऑʹनिमॅस् a. नैकोपाधि, अनेकोपाधि, बहूपनाम, बहुनामी; (भाषा०) बहुपद।

**polyopia** पालिओʹपिॲ n. (चि०) **बहुभासी दृष्टि**^F, बहुदृष्टि^F, गुणित दृष्टि^F।

**polyp(e)** पॉʹलिप् nn. पुर्वेंगक, निम्नपशु-प्रजाति^F; किसी यौगिक जीव-वर्गका प्राणी।

**polypary** –पॅरि n. पूर्वेंगकाधार, पॉलीपरी।

**polypetalous** पॉलिपे॑ʹटॅलॅस् a. पुरुदल, अनेकपर्ण, बहुपर्ण, नैकपत्र, अनेकदल, बहुपत्र, (वन०) **पृथक परिदलीय**, कई पँखड़ियोंवाला।

**polyphagia** पॉलिफेʹजिॲ n. (चि०) अतिक्षुधा^F, क्षुधातिशय, क्षुधातिशयता^F; अत्यन्त भूख^F; भस्मक रोग।

**polyphagous** पॅलिʹफॅगॅस a. घस्मर, अत्याशी, अतिभोजी, बहुभुक, बहुत खानेवाला; (जीव०) **नानाकीटहारी, विविधाहारी**; अनेकान्नभोजी, कई प्रकारके खाद्य खानेवाला।

**polyphone** पॅʹलिफोन n. (लिपि) बहुस्वन वर्ण।

**polyphonous** पॅलिʹफॅनॅस् a. बहुध्वनि, बहुस्वन।

**polyphylesis** ⊙ पॉलिफिले॑ʹसिस् n. (वन०) **बहुमूलोद्भवन**।

**polyphyletic** पॉलिफाइले॑ʹटिक् a. (वन०) **बहुमूलोद्भव**; POLYGENETIC.

**polyphyllous** a. –ॲस a. बहुपर्ण, अनेकपत्र, बहुपत्र,

(वन०) पृथक् परिदलीय, बहुत पत्तियोंवाला।
**polyphylogeny** पॉलिफ़ाइलॉ'जि'नि n. (वन०) बहुक्रमोद्भवी, बहुक्रमोद्भवता^F^।
**polyphyodont**⊙ पॉलिफाइ'अंडॉन्ट् n. (जीव०) बहुदन्तावलिक, बहुशोदन्ती (~ *dentition*)।
**polyploid**⊙ पॉ'लिप्लाएड् a. (कृषि०, वन०) बहुगुणित, T.
**polyploidy**⊙ –'डि (प्राणि०) बहुगुणितता^F^, बहुगुणता^F^, T.
**polypod** पॉ'लिपॉड् a. & n. पुरुपाद, बहुपाद; पादबहुल, अनेकपाद, बहुतसे पैरोंवाला।
**polypody** पॉ'लिपॉडि n. एक पर्णांगप्रजाति^F^; पुरुपादता^F^।
**polypoid** पॉ'लिपाएड् a. पुर्वंगकीय, पुर्वंगकवत्, पोलीपी, पोलीप-जैसा; बहुगुणित; (चि०) अशभि।
**polypus**[1] पॉ'लिपॅस् n. (*pl.* -*pi*) पुर्वंगक, पुरुपाद, बहुपाद, अनेकपाद; बहुमूल; (चि०) अर्श।
**polypus**[2] a. दे० POLYPOID.
**polysaccharide** –सेक्कराएड n. (रस०) बहुशर्करा^F^; (कृषि०, चि०) बहुसैकेराइड।
**polysemy** –सेमि n. बह्वर्थता^F^, अनेकार्थकता^F^।
**polysepalous** पॉलिसे'पॅलॅस् a. (वन०) पृथक् बाह्यदलीय।
**polyserositis** –सेरॅसिटिस् n. (चि०) बहुसीरमीकलाशोथ, T.
**polysomic**⊙ पॉलिसॉ'मिक a. (कृषि०) बहुसूचिक।
**polyspermic**⊙ पॉलिस्पर्'मिक् a. (कृषि०) बहुशुक्र सेचन।
**polyspermous** पॉलिस्पर्'मॅस् a. पुरुबीज, अनेकबीज, बहुबीज, बहुबीजयुक्त, अनेकबीजयुक्त; अनेकबीजोत्पादी, बहुबीजोत्पादी।
**polysphygmograph** –स्फिग्मोग्रैफ n. (चि०) बहुस्पन्दन लेखी।
**polystelic** –स्टेलिक a. (वन०) बहुरम्भी।
**polystome** पॅ'लिस्टोम् n. अनेकास्य पशु, अनेकमुख पशु, बहुमुख पशु, कई मुँहवाला जानवर।
**polystyle**[1] पॉ'लिस्टाइल n. अनेकस्तम्भ भवन, कई खम्भोंवाला मकान।
**polystyle**[2] a. नैकावष्टम्भ, अनेकस्तम्भ, बहुस्तम्भ, कई खम्भोंवाला।
**polysyllabic, -al** पॉलिसिलै'बिक्,-अॅल् a. (शब्द) पुरुवर्ण, बहुवर्ण, बहक्षर, अनेकाक्षर, अक्षरबहुल पदों या शब्दोंसे युक्त।
**polysyllable** –'लॅबॅल् n. पुरुवर्णपद, अनेकाक्षर शब्द।
**polysyllogism** पॉलिसि'लॅजिज्म् n. (दर्श०) बहुहेत्वनुमान, अनेक हेत्वनुमान, बहुहेतुमद् अनुमान, अनेक हेतुमद् अनुमान।
**polysyndeton** पॉलिसिन्'डॅटॅन् n. (व्या०) संयोजकावृत्ति^F^; संयोजक अव्ययकी पुनरावृत्ति^F^।
**polysynthetic** पॉलिसिन्थे'टिक् a. बहुयुक्त, बहुश्लिष्ट (शब्द), ~ **twinning** (भू०) बहुसंश्लिष्ट यमल, बहुसंश्लिष्ट युग्म।
**polytechnic** पॉलिटे'क्'निक् a & n. पुरुकलात्मक, बहु-कलात्मक, विविधकला-विषयक; P~ (Institution) बहुशिल्प-शिक्षणालय, विविधकला-विद्यालय; बहुकला-केन्द्र, पॉलीटेकनिक।
**Polythalamous** पॉलिथै'लॅमॅस् a. नैककक्ष, अनेककक्ष, बहुकक्ष, बहुत कमरोंवाला।
**polytheism** पॉ'लिथि'इज़्म् n. बहुदेववाद, अनेकदेवोपासना^F^।
**polytheist** –इस्ट् n. बहुदेववादी, बहुदेवोपासक, बहुदेवपूजक।
**polytheistic** '–टिक् a. बहुदेववादी, बहुदेववादात्मक, बहुदेवात्मक।
**polyuria** –यूरिअॅ n. (चि०) बहुमूत्रता^F^, अतिमूत्रता^F^, बहुमूत्र प्रमेह।
**polyvalent** –वलेण्ट a. (रसा०) बहुसंयोजक।
**polyxylic** –सिलिक a. (वन०) बहुदाहक।
**polyzoa** पॉलिज़ो'अॅ n. जलचर, हरिताजीव, पालिजोआ।
**polyzoan** –अॅन् a. जलचर, हरिताजीवी, पालिजोई।
**polyzoarium** a. पालिजोई, जलाशय।
**pom** पॉम्' n. (पामरेनियाका कुत्ता) पॉम।
**pomace** पॅ'मिस् n. (चि०) फलमेष, पोमेष, (पिसे हुए सेवकी बची हुई लुगदी^F^)।
**pomaceous** –मे'शॅस् a. फलपेषवत्, सेवकी लुगदी-जैसा, पोमेस-विषयक, सेवकी लुगदीवाला; सेववत्, सेव-सदृश, सेव-जैसा; सेव-विषयक, सेव-सम्बन्धी।
**pomade**[1] पॅमाड्', पॅमेड् n. वासवसा^F^; एक सुगन्धित केश-लेप, फुलेल।
**pomade**[2] v.t. वासवसा^F^ लेपन करना, फुलेल लगाना।
**pomander** पॉ(पो)'मॅन्डॅर्, पॅमैन्'डॅर् n. इत्रदान, फुलेलदानी^F^।
**pomard, pomm** पॅमार्', पॅम् n. लाल शराब^F^।
**pomatum** पॅमे'टॅम् n. & v. t. दे० POMADE[1] & [2].
**pombe** पोम्बे n. (*Africans*) पोम्बी मदिरा^F^।
**pome** पोम्' n. (वन०) उत्कोलक, आताल, (वन०) सेबीया, (वन०) पोम (रसदार फूलोंकी एक प्रजाति^F^); (काव्य०) सेव; धातुगुटिका^F^।
**pomegranate** पॉ(प)म्'ग्रैनॅट् n. करक, (वन०, कृषि०) दाड़िम, (कृषि०, वन०) अनार; (~ *tree* भी) दाड़िम-वृक्ष, अनारका पेड़; ~ **butterfly** (कृषि०) अनार तितली^F^।
**pomelo** प'मॅलो n. (pl. -s) महानिम्बु, (कृषि०) चकोतरा।
**pomfret** पॉम्'फ्रिट् n. एक मिठाई^F^; एक मछली^F^।
**pomiculture** पो'मिकल्च्युअॅर् n. फल-संवर्धन, फल-पालन, फल-कृषि^F^।
**pomiferous** पॅमि'फ़ॅरॅस् a. आताली, उत्कोलकीय,

सेबवाला।

**pomiform** पो'मिफ़ॉर्म् a. सेबाकृति, सेबाकार, सेबकी आकृति[F]का।

**pommel**[1] प'मॅल् n. गुल्म, पिण्ड, गोला; (विशे०, तलवार[F]की मुठिया[F]की) गाँठ[F]; घुण्डी[F]; काठी[F]का उभड़ा हुआ अग्रभाग।

**pommel**[2] v.t. मुकियाना, घुँसियाना; (मूँठ[F] या घुण्डी[F] से) हूलना, पीटना, कूचना।

**pomological** पोमॅलॉ'जिकॅल् a. फलकृपीय, फलकृषि-शास्त्रीय, फलसंवर्धन-विज्ञान-विषयक; ~ section (कृषि०) सेबवर्गीय फल-विज्ञान अनुभाग, फल-विज्ञान अनुभाग।

**pomologist** पॅमॉ'लॅजिस्ट् n. फलकृषिशास्त्री, फल-संवर्धन-ज्ञानी।

**pomology** –जि n. (कृषि०) सेबवर्गीय फल-विज्ञान, फलकृषि-शास्त्र, फल-संवर्द्धन-विज्ञान, (कृषि०) फल विज्ञान।

**pomona** पॅमो'नॅ n. (रोमन पुराण) फलदेवी[F]।

**pomp** पॉम्प् n. आडम्बर, आटोप, दिखावा, तड़क-भड़क[F], चमक-दमक[F]; ठसक[F], धूम-धड़ाका, ठस्सा; श्री[F], शोभा[F]; टीम-टाम[F], ठाठ, शान-शौकत[F]; वैभव, ऐश्वर्य, प्रताप; समारोह, धूमधाम[F]; (बहु०) मिथ्या वैभव, मायाडम्बर।

**pompadour** पॉम्'पॅडुअॅर् n. केशसज्जा[F], केशप्रसाधन, केशशृंगार।

**pompano** पॉम्'पॅनो n. एक खाद्य मछली[F], पम्पानो[F]।

**pompier** –पीअॅर् a. अनलशामक, आग[F] बुझानेवाला (~ *ladder*)।

**pompion** पम्'पिअॅन् n. कूष्माण्ड, घीया[F], लौकी[F], कद्दू, पेठा, भूरा कुम्हड़ा, मटमैला कोंहड़ा।

**pom-pom** पॉम्-'पॉम् n. हवामार तोप[F], पम-पम[F]।

**pompon** –'पॉन् n. (सैन्य०) शिरोभूषण, सिरका आभूषण, सिरका अलंकरण।

**pomposity** पॉम्पॉ'सिटि n. आलंकारिकता[F], शब्दजाल, आडम्बर, शब्दाडम्बर।

**pomposo** पॉम्पो'सो adv. गौरवतः, गौरवसे, महत्त्वतः, महत्त्वपूर्वक, शान[F]से, राजसी ठाठसे।

**pompous** पॉम्'पॅस् a. साडम्बर, भड़कीला, शानदार; विभ्राजमान्, शोभन, सश्रीक; विभूतिवान्, महाप्रताप, ऐश्वर्यवान्; साटोप, दाम्भिक, गर्वित, दर्पपूर्ण, गर्वीला, आत्माभिमानी, अहंकारी, ठस्सेबाज; (भाषा[F]) अलंकृत, सालंकार, चमत्कारपूर्ण, वैचित्र्यमयी, कृत्रिम, क्लिष्ट, दुरूह, समासपूर्ण।

**pompousness** –नॅस् n. आडम्बर; वैभव, ऐश्वर्य; श्री, शोभा[F], शानशौकत[F], ठाट-बाट, तड़क-भड़क[F], भड़कीलापन; टीम-टाम[F]; दम्भ, अहंकार; आलंकारिकता[F], शब्दाडम्बर, शब्दजाल।

**pomum adami** n. (चि०) कृकाटिका[F], घेंटी[F], गलेके सामनेकी उभार[F]।

**ponce** पॉन्स् n. वारांगनोपजीवी व्यक्ति, वेश्योपजीवी पुरुष, रण्डी[F]के आसरे रहनेवाला आदमी, भौंड़, भँडुवा।

**ponceau** पॉन्'सो n. अधिरक्तापीत, पोस्तका रंग, पोस्तेका रंग।

**poncho** '–चो n. (pl. -s) दक्षिणी अमरीकी कफनी[F], पोंचो[F]।

**pond** पॉण्ड् n. सर, सरसी[F], सरोवर, तड़ाग, जलाशय, (जीव०) ताल, तलैया[F], पोखरा, तालाब; (हास्य०) सागर, समुद्र; ~ culture, (जीव०) ताल मत्स्यकृषि, ताल-संवर्धन; ~ life तड़ागजीव, जलजन्तु; ~ lily ⊙ वाटरलिली[F]; ~ master तड़ाग-प्रबन्धक; ~ weed जलकुम्भी[F], सेवार[F];

~ fisheries, ~-heron, ~ reservoir, ~scum, ~-scum parasite, ~ snail, ~ tortoise, ~ weed.

**pondage** –'डिज् n. जलाशयता[F], तालावकी समाई[F], जलसंचय, जलविस्तार; जलसंचय-कर या महसूल; ~ changes (रेल०) पुल-प्रभार।

**ponder** पॉन्'डॅर v.t. & i. चिन्तन करना, ध्यान करना; विवेचन करना, विमर्श करना, सोचना, विचारना; आकलन करना, आँकना, जाँचना, मनमें तौलना; चिन्तनरत होना, ध्यानमग्न होना।

**ponderability** –रॅबि'लिटि n. गुरुत्व, भारत्व, भारीपन; मननीयता[F], विचार्यता[F], चिन्तनीयता[F]।

**ponderable** –'डॅरॅबॅल a. गुरु, भारी, बोझीला, वजनी; (ला०) गण्य, मननीय, विचारणीय, चिन्तनीय।

**ponderableness** –नॅस् n. = PONDERABILITY.

**ponderal** –रॅल् a. भार-विषयक, तौल-सम्बन्धी; भार-निर्णीत, तौल[F] द्वारा निश्चित।

**ponderance** –रॅन्स् n. भार, बोझ; महत्त्व, गुरुत्व।

**ponderate** –रेट् v.t. & i. तौलना, वजन करना; चिन्तन करना, ध्यान करना, सोचना, विचारना।

**ponderation** –रे'शॅन् n. तोलन, सन्तुलन, तौलाई[F]; मनन, चिन्तन, ध्यान; आकलन।

**ponderer** –'डॅरॅर् n. चिन्तक, ध्याता, विवेचक, विमष्टा, आकलयिता, आँकनेवाला, मनमें तौलनेवाला।

**ponderous** –रॅस् a. गुरु, सभार, भारी, बोझीला, वजनी, श्रमसाध्य, श्रमपूर्ण, कठिन, जटिल, बेढब; (शैली[F]) नीरस, शुष्क; शब्दजालपूर्ण।

**ponderousness, ponderosity** –नॅस,–रॉ'सिटि nn. गुरुत्व, भारीपन, वजनीपन; कठिनता[F], श्रम-साध्यता[F]; जटिलता[F]; नीरसता[F]।

**pone**[1] पोन् n. (ताशमें) पत्ते बांटनेवालेके दाहिनी ओरका खिलाड़ी।

**pone**[2] n. मक्केकी रोटी[F], जॉनी केक[F]।

**ponent** पो'नॅन्ट् a. (सैन्य०) पाश्चात्य, पश्चिमी, पछाँही[F], पच्छाहीं[F]।

**pongee** पन्जी' n. चीनी रेशमी कपड़ा, पांगी।

**pongo** पॉन्'गो n. अफ्रीकी वन-मानुष, पोंगो।

**poniard**[1] पॉ'न्यॅर्ड् n. कृपाण[F], क्षुरिका[F], कटार[F], खंजर[F]।

**poniard²** v.t. कृपाण[F] भोंकना, कटार[F] भोंकना, खंजर[F] मारना।
**pons asinorum** (L) गर्दभ-सेतु, गधोंका पुल; लोहेके चने, टेढ़ीखीर[F]।
**pontage** पॉन्'टिज् n. सेतु-कर, पुलपरकी चुंगी[F], पुलका टैक्स।
**ponticulus** ⊙ पॉन्'टिक्यूलॅस् n. (चि०) (कर्ण) कटक।
**pontifex** –'टिफे क्स् n. (रोमन पुराण) रोमन पुरोहितों के महाविद्यालयका सदस्य; पादरी, पोप।
**pontiff** –'टिफ् n. (रोमन) धर्माध्यक्ष, मुख्य पुरोहित, पादरी, पोप।
**pontifical¹** –फिकॅल् n. नियमसंग्रह, नियमावली[F]; (pl.) पादरीका पहनावा।
**pontifical²** a. धर्माध्यक्षीय, पादरीका, मुख्य पुरोहित-सम्बन्धी।
**pontificalia** (L) n. धर्माध्यक्षीय परिधान।
**pontificate** –कॅट् n. धर्माध्यक्षाधिकार, पादरी-पद; धर्माध्यक्षाधिकार-काल, पादरी-पद-अवधि।
**pontify**–'टिफाइ v.i. धर्माध्यक्ष बनना; पादरी बनना; दोषहीन होनेका दम भरना, पूर्ण होनेका दावा करना।
**pont-levis** (F)पॉन्ट्-ले'विस्, पॉन्-लॅवी' n. चल सेतु, हटाया जा सकनेवाला पुल।
**pontoon¹** पॉन्टून्' n. प्लुतक, चिपिट नौका[F], पाण्टून (चिपटे पेंदेकी नाव[F]); नौका-सेतु, नाव[F]का पुल, (परि०) पीपा; T. ~-bridge (परि०) पीपोंका पुल, नौका-सेतु।
**pontoon²** v.t. नौका-सेतु या पीपेके पुलसे पार उतरना।
**pontoon³** n. दे० VINGT(ET)-UN.
**pontooneer, -ier** टॅनीअॅर', -नीअॅर् n. नौका-सेतुकार, पाण्टून-सेतुकार, पाण्टून-पुल बनानेवाला।
**pony** पो'नि n. टट्टू, छोटजिया घोड़ा (~-*tax*)।
**P.O.O.** Post-Office Order.
**pood** पूड्' n. लगभग ३६ पौण्डके बराबर एक रूसी बाट।
**poodle¹** पू'डॅल् n. मानी, पूडल (कुत्तेकी एक जाति[F])।
**poodle²** v.t. (कुत्तेके) बालोंको चित्र-विचित्र ढंगसे काटना।
**pooh** पू', पुह्' int. (तिरस्कार-सूचक) उँह्!
**pooh-pooh** पुपू' v.t. तिरस्कार करना, दुतकारना, झिड़कना; उपहास करना, हँसी[F] उड़ाना।
**pool¹** पूल् n. पुष्कर, पल्वल, निपान, (भू०) कुण्ड, (परि०) ताल, पूल (~*system*), पोखर; डाबर, डबरा, तलइया[F], गड़ही[F]; (नदी[F]मेंका) खात, दह, गड्ढा।
**pool²** v.t. (मेख[F] ठोंकनेके लिए) छेद करना; (खान[F]में) सुरंग खोदना।
**pool³** n. सामूहिक जुएका एक खेल; (जुएकी सामूहिक) दाँवकी धनराशि[F]; व्यावसायिक संघ, सन्निधि[F]; संकोश, (व्यवसायोंका) गोलक, सामूहिक लाभ-कोश; (व्यक्तियों या वस्तुओं[F]का) समुच्चय, **निकाय**, (~*staff*)।
**pool⁴** v.t. साझा करना, पत्ती[F] करना, हिस्सा बँटाना।
**pooled** –'ड् a. संगृहीत, एकत्रित (~*estimates*)।
**pooling** –'लिंग् n. एकत्रीकरण, समूहीकरण, समुच्चयन।
**poon** पून्' n. एक पेड़, पून (~-*oil*)।
**poonac** पू'नैक् n. पिष्टबीजावशेष, खल, खली[F]।
**poop¹** पूप्' n. नौपृष्ठ, जलपोतका पृष्ठभाग, (नौवि०) **बराम**, पीपा, **पूप**।
**poop²** v.t. (लहरों[F]का नौपृष्ठको) प्लावित करना, बोर देना, (नौपृष्ठपर) पानी चढ़ आना।
**poop³** दे० POPE.
**poop⁴** n. (ग्रा०) बेहूदा, तीन कौड़ी[F]का, बेकामका।
**pooped** पूप्ड' a. नौपृष्ठयुक्त।
**poor*** पुअॅर्', a. दीन, रंक, निःस्व, निर्धन, अकिंचन, वित्तहीन, दरिद्र, कंगाल, गरीब*; दुर्गत, अभावग्रस्त; कुत्सित, गर्हित, तुच्छ, अधम, विगुण, मलीन, अपकृष्ट, ओछा, घटिया, भद्दा, गया-बीता; अनुर्वर, अनुपजाऊ, ऊसर, बंजर (~*land*); रूक्ष, निर्गुण, असार; (भू०) **मन्द (उष्मा परावर्ती)**; अपर्याप्त, कम, मामूली (~*opportunity*); अशक्त, निःसत्त्व, निष्प्राण, हीन, निर्जीव, दुर्बल, बलहीन, दुबला, कमजोर; अभागा, बेचारा*; ~-box दान-पात्र; धर्मार्थ सन्दूक (जिसमें दान-के पैसे डाले जाते हैं); ~-house दरिद्रालय, अनाथाश्रम, अनाथालय, धर्मशाला[F], कंगाल-घर; ~-law दरिद्ररक्षा-कानून; ~-rate दरिद्रकर, निर्धन सहायता-कर; ~-spirited कायर, नपुंसक, पौरुषहीन, डरपोक; ~visibility (वैमा०, रेल०) **अल्पदृश्यता**[F], **कम दृश्यता**[F]।
**poorga** –गॅ n. (ऋतु०) **हिमवात**, T.
**poorliness** –'लिनिँस् n. अस्वास्थ्य, अस्वस्थता[F]; बेहाली[F], निढाली[F]।
**poorly¹** –'लि pred. a. अस्वस्थ, बेहाल, निढाल।
**poorly²** adv. येन केन प्रकारेण, ले देकर, किसी तरह, लस्टम-पस्टम; अभावपूर्ण ढंगसे, जघन्य ढंगसे, गर्हित ढंगसे, टुच्चेपनसे।
**poorness** –'निँस् n. त्रुटि[F], गर्हितता[F], विगुणता[F], निकृष्टता[F]; अभाव, कमी[F], खामी[F], कसर[F]; दारिद्र्य, दैन्य, दीनता[F], निर्धनता[F], दरिद्रावस्था[F], गरीबी[F]।
**pop¹** पॉप्' n. फक्, भक्, फट्, पटाक् (की ध्वनि[F]); बिन्दु, चिह्न, चिह्नारी[F], दर[F]; फेनिल मद्य (विशे०, जिंजर बियर या शैम्पेन); (ग्रा०) रेहन, गिरवी[F], बन्धक।
**pop²** n. (बोल०) लोकप्रिय संगीत-समारोह, साधारण गाना-बजाना।
**pop³** n. (ईटनकी) सामाजिक एवं वाद-विवाद-गोष्ठी[F]।
**pop⁴** v.t. & i. फकफकाना, फक्से होना, भक्से होना; (बन्दूक[F] आदि) दागना, छोड़ना, चलाना; पेलना, ढकेलना, फेंकना, झस्कना, पटकना; धड़धड़ाना, धड़धड़ाते हुए चलना; अदृश्य होना, चल देना; (अकस्मात्) प्रश्न

कर बैठना, पूछ बैठना; आ पड़ना, टूट पड़ना; (ग्रा०) बन्धक रखना, गिरवी^F रखना, रेहन रखना; फुलाना, लावा करना ⊙ (मक्का इत्यादिका)।

**pop**[5] adv. & int. फकसे, फट्से, भक्से।

**P.O.P.** Printing-out paper (Photo)

**pop.** popular; population.

**popcorn** पॉप्‌'कार्न् n. (मक्केका) लावा, फुटेहरा।

**pope**[1] पोप' n. (रोम० कैथा० चर्चका) पोप, प्रधान पादरी, पापा; (ला०) महात्मा, देवता, युधिष्ठिर, धर्मराज; P~Joan पोप जोन^F (एक कल्पित देवी^F)।

**pope**[2] n. (यूनानी गिर्जेका रूसी क्षेत्र-पादरी) पोप।

**popedom** —'डॅम् n. पोप-पद, पादरियत।

**popeless** —'लिॅस् a. पोपविहीन, पादरीरहित।

**popery** —'पॅरि n. पोपपद्धति^F, पोपपन्थ, पोपधर्म, पोप-प्रणाली^F, (निन्दात्मक प्रयोगमें) पोंगापन्थी^F।

**pop-eyed** पॉप्‌-'आइड् ⊙ = DEAD.

**popgun** —'गन् n. फिटफिटी^F, पिटपिटी^F (बच्चोंकी नकली बन्दूक^F); (हास्य०, ठीकसे काम न करनेवाली कोई बन्दूक^F) इटपिटी-पिटफिटी^F।

**popinjay** पॉ'पिन्जे n. (प्रा०) शुक, तोता, सुआ, सुग्गा, मिट्ठू, (इति०) शुकवेध; आत्मश्लाघी व्यक्ति, आडम्बरी पुरुष, छैला आदमी, (बोल०) हरित काष्ठकूट, हरा कठफोड़ा।

**popish** पो'पिश् a. पोप-सम्बन्धी, पोपपन्थीय, पादरीधर्म-विषयक, पादरीमत-सम्बन्धी।

**poplar** पॉप्‌'लॅर् n. वनपिप्पल, पहाड़ी पीपल, चिनार, पोपलर; हूरका वृक्ष; trembling ~ बेदमजनू, मजनूका पेड़।

**poplin** पॉप्‌'लिन् n. (प्रथमतः) एक प्रकारका रेशमी वस्त्र; (अब प्रायः) मरसराइज कपड़ा, पापलीन।

**popliteal** पॉप्लि'टि'ॲल् a. जानुपश्च-, जानुपृष्ठीय, घुटनेकी सन्धि^Fका; कटोरी^Fका, खोरिया^Fका;
~ artery, ~ fossa, ~ surface, ~ vein.

**popliteus** ⊙ —ॲस् n. जानुपृष्ठ, जानुसन्धि^F, (चि०) जानुपृष्ठिका^F (पेशी^F), जानुपृष्ठभाग, घुटनेकी सन्धि^F; कटोरी^F, खोरिया^F।

**poplitic** पॉप्लि'टिक् a. = POPLITEAL.

**poppa, pop** पॉ'पॅ, पॉप्' ⊙ nn. = PAPA.

**popped** a. स्फुट, स्फुटित; ~ corn धानी; फुला।

**poppet** पॉ'पिट् n. (अब बोल०) लल्ला, मुन्ना, नन्हा, बबुआ, बौना; चक्रयन्त्रका ऊर्ध्वभाग, खराद^Fका ऊपरी हिस्सा; (नौवि०) लकुटी^F, डण्डी^F, सॉटी^F, चोब^F, T. ~-head खराद^Fका ऊपरी भाग; (खनि०) एक चौखट।

**poppied** पॉ'पिड् a. अधिपुष्पयुक्त, पोस्तेदार।

**popple**[1] पॉ'पॅल् n. आलोड़न, तरंग^F, हिलोर^F, लहर^F।

**popple**[2] v.i. तरंगित होना, आलोडित होना, हिलोरें^F लेना, लहराना।

**popply** —'लि a. तरंगित, आलोड़ित, हिलोरयुक्त।

**poppy** n. अहिपुष्प, खसतिल, खसखस, (कृषि०, वन०) पोस्ता; opium ~ अहिपुष्प; ~-head पोस्तेकी ढोंढ़ी; गिरजेका सुन्दर कलात्मक कुरसासन; ~ seed (कृषि०) खसखस, पोस्तादाना;
~ cultivation, ~ oil, ~ plant, ~ red, ~ seed oil.

**poppycock** पॉ'पिकॉक् n. रव, शोर, बकवास^F।

**popsy(-wopsy)** पॉप्‌'सि-(वाप्सि) n. मुन्नी^F, मुनियाँ^F, रानी^F, बेटी^F, बिटिया^F, बिट्टी^F, गुड़िया^F।

**populace** पॉ'प्यूलॅस् n. लोक, जन, प्राकृतजन, साधारण जन, सामान्य जन, लोग; जनसमूह, भीड़^F।

**popular** —लॅर् a. **लौकिक**, सार्वलौकिक, लोककृत, लोकजन्य; जन-, सर्वजनीन, सार्वजनिक; लोकसंगत, जनरूढ, लोकरूढ, **लोकप्रसिद्ध**, **प्रसिद्ध**; लोक-, लोकगत, प्रचलित, जनसुगम, जनसुलभ, लोकगम्य (~ *book*); प्रिय, लोकप्रिय, जनप्रिय, सर्वप्रिय, जनरंजक, लोकमान्य, सर्वमान्य; प्रथित, सामान्य, साधारण; ~ conception लोकधारणा^F; ~ front (राजनी०) जनतान्त्रिक दल, जनवादी मोर्चा, वामपक्षीय दल; *at ~ prices* सस्ते मूल्यपर;
~ approval, ~ election, ~ explanation, ~ feeling, ~ government, ~ knowledge, ~ language, ~ mind, ~ morality, ~ name, ~ objection, ~ series, ~ vote.

**popularity** —लै'रिटि n. लोकप्रियता^F, जनप्रियता^F, सर्वप्रीति^F, जनप्रीति^F; सर्वमान्यता^F, लोकमान्यता^F।

**popularization** —प्यूलॅराइजे'शॅन् n. प्रथितीकरण, प्रचालन, लौकिकीकरण, सर्वसाधारणीकरण; सार्वजनिकता^F, लोकमान्यता^F, लोकप्रिय बनाना।

**popularize** —प्यूलॅराइज् v.t. प्रसिद्ध करना, प्रचलित करना, लोकप्रिय बनाना, लोकविख्यात करना, जनप्रिय करना; सर्वजनीन बनाना, सार्वजनिक बनाना; (प्रचार-द्वारा किसी विषयको) लोकगम्य बनाना, सामान्य बनाना, साधारण बनाना।

**populate** पॉ'प्यूलेट् v.t. बसना, निवास करना, अधिवासी बनना, आबाद होना; बसाना, आबाद करना।

**population** —ले'शॅन् n. (कृषि०, चि०) **संख्या**^F, (जीव०, कृषि०) **जीवसंख्या**^F, लोकसंख्या^F, (अर्थ०, विधा०, चि०) **जनसंख्या**^F, (विधा०) **जनसमुदाय**, बस्ती^F, (अर्थ०, प्रा० भूगोल) **आबादी**^F (*progressive, retrogressive, stationary*~); (सांख्य०) **समष्टि**^F; लोक, जन, (चि०) **जनता**^F, प्रजा^F; निवासी या अधिवासीगण (*the ~ turned out to welcome him*); parent ~ **मूल समष्टि**, **मूल जनसंख्या**^F; *an* A 1 ~ सर्वोत्कृष्ट जनता^F; *a* C3 ~ निकृष्टतम श्रेणी^F के लोग;
~ census, ~ commission, ~ control, ~ division, ~ problem.

**populism** —'प्यूलिज़्म् n. जनवाद, लोकवाद; जनाधिकारवाद सिद्धान्त, जनसम्पत्ति^Fका सिद्धान्त।

**populist** —'लिस्ट् (रूस और सं० रा० अ०) जनवादी, लोकवादी, पापुलिस्ट; जनाधिकारवादी।

**populistic** —'टिक् a. जनवादी, जनवाद-विषयक,

जनसम्पत्तिवादी।

**populous** '-प्युलॅस् a. जनाकीर्ण, जनसंकुल, जनपूर्ण, बहुजन, प्रचुरजन, लोकबहुल, जनसंख्याबहुल, घना आबाद।

**populousness** -निॅस् n. जनाकीर्णता^F, जनसंकुलता^F, लोकबाहुल्य, घनी आबादी।

**P.O.R.** Preliminary Office Report.

**por.** portrait.

**por-** दे० POL-.

**poral** पोॲ'रॅल a. रन्ध्रीय, छिद्रीय।

**porbeagle** पॉर्'बीगॅल् n. (जीवविं०) घस्मर ग्राह, पेटू घड़ियाल।

**porcelain** पॉर्स'लिन् n. मृत्सा^F, चीनी^F, चीनी मिट्टी^F; चीनी मिट्टी^F के बर्तन, चीनी मिट्टी^F की बनी वस्तुएँ^F; (रसा०) T.; (ला० गुण०) मृदु, कोमल, नाजुक, छुईमुई^F; ~ cement चीनी मिट्टी^F के बर्तनोंको जोड़नेकी सीमेण्ट^F; ~ clay श्वेत चीनी मिट्टी^F; ~ shell कपर्द^F, कौड़ी^F;

~ acid dish, ~ basin, ~ beaker, ~ blue, ~ capsule, ~-casserole, ~ cup, ~ dish, ~ filling, ~ green, ~ jar, ~ mortar, ~ plug.

**porcelainize (-se)** -नाइज़ v.t. चिनियाना, बदलकर चीनी मिट्टी^F बना देना।

**porcelainized** -ड् a. मृत्सीयित, मृत्साकृत, चीनी मिट्टी^F के रूपमें परिवर्तित, चीनी मिट्टी^F बनाया हुआ।

**porcellaneous, porcellanic** -सेॅलें'निॲस्, -सेॅलैं'निक् aa. चीनिया, चीनी मिट्टी^F का-सा।

**porcellanous** पॉस्'लिनॅस् a. चीनिया, चीनी मिट्टीवाला।

**porch** पॉर्च् n. प्रघण, प्रवाण, अलिन्द, आलिन्द, द्वारमण्डप, दालान, ड्योढ़ी^F, बरसाती^F; **द्वार-मण्डल**; देहरा; बरामदा ⊙; the *P* ~ एथेंसका प्रसिद्ध भवन (जिसमें जेनो और उसके शिष्योंने आश्रय लिया था)।

**porched** -ड् a. द्वारमण्डपयुक्त, बरसातीदार, ड्योढ़ीदार।

**porchless** -च्'लिॅस् a. द्वारमण्डपविहीन, बेबरसाती।

**porcine** पॉर्'साइन् a. शूकरीय, वाराहीय, सुअरका; शूकरवत्, सुअर-जैसा।

**porcupine** पॉर्'क्यूपाइन् n. शल्यकी^F, शल्यक, शल्यकण्ठ, श्वाविध्, (कृषि०) सेह^F, साही^F; दाँतेदार मशीन^F, तीलीदार मशीन^F; (गुण०) शल्ययुक्त, काँटेदार; ~ disease (चि०) मत्स्यत्वगामयता; ~ fish शल्यकी मीन^F; ~ wood नारियलके पेड़की छाल^F।

**porcupinish, porcupiny** -निश्, -नि aa. शल्यके-सदृश, शल्यकवत्, साही-जैसा।

**pore**¹ पोॲर्' n. रोमकूप, लोमरन्ध्र, रोमछिद्र; (रसा०, कृषि०, जीव०) (सूक्ष्म) रन्ध्र, कूप, (जीव०) छिद्र, साँसा, झिझरी; द्वार, ~ filling (यन्त्र०) **रन्ध्रपूरण, छेदबन्दी^F**; ~ space (वन०) **रन्ध्र-क्षेत्र**; (भू०) **रन्ध्रावकाश, छिद्रावकाश**।

**pore**² v. i. & t. अध्ययनमग्न होना, अनुशीलनरत होना, पढ़नेमें डूब जाना; (ला०) अध्ययन करना, चिन्तन करना, मनन करना, विचार करना; अपलक देखना, आँख^F गड़ा देना, निरखना, टकटकी^F बाँधना; ~ one's *eyes out* (अत्यन्त समीप पुस्तक^F रखकर) पढ़ते-पढ़ते आँख^F दुखा या थका डालना।

**porer** -'रॅर् n. कठोर अध्येता, कड़ी पढ़ाई^F करनेवाला।

**poricidal** पोॲरिसाइ'डॅल् a. (वन०) **रन्ध्रस्फुटी^F**।

**poriform** पोॲ'रिफ़ॉर्म् a. रोमकूपाकृति, लोमरन्ध्राकार, रोमच्छिद्रवत्; रन्ध्रवत्, कूप-सदृश, छिद्र-जैसा, साँसे-जैसा, झिझरी-जैसा।

**porism** पोॲ'रिज़्म् n. **बहु-अस्तित्व**, T.

**pork**¹ पॉर्क् n. शूकर-मांस, सुअरका गोश्त; ~-butcher शूकरवधिक, सुअर चिकवा; ~-chop सुअरकी पसली^F की बोटी^F; ~-pie सुअरका मांस भरा समोसा; ~-pie hat एक गोल टोपी^F।

**pork**² v.i. (राज०) **पौबारह होना**।

**porker** पॉर्'कॅर n. बलिशूकर, मांसके लिए पाला जानेवाला शूकर।

**porket** -किॅट् n. घेंटा, घेंटुला, छौना, सुअरका बच्चा।

**porkling** -कॅ'लिंग् n. दे० PORKER.

**porky** -'कि a. शूकरीय, सुअर-सम्बन्धी; शूकरवत्, सुअर-जैसा; स्थूलकाय, थुथुल, चर्बीला।

**porno-** वेश्या-, गणिका- (~ *cracy*, ~ *graphy*)।

**pornographer** पॉर्नॉ'ग्रॅफ़र् n. अश्लील साहित्यकार, वेश्याचरित्र-लेखक, बाजारू साहित्य लिखनेवाला।

**pornographic** -नॅग्रै'फिक् a. अश्लील; वेश्याचरित्र-सम्बन्धी।

**pornography** -नॉ'ग्रॅफि n. अश्लील साहित्य, अश्लील साहित्य-रचना; वेश्यावृत्त, गणिका-विवरण।

**porocyte** ⊙ पो'रसाइट् n. **छिद्रकोशिका^F**।

**poroid** ⊙ पो'रॉइड् a. (वन०) **रन्ध्रिकाभ**, T.

**porometer** ⊙ पोॲरॉ'मिॅटॅर् n. रन्ध्रमान, छिद्रमापक यन्त्र, (वन०) **रन्ध्रमापी**, T.

**poroscope** ⊙ पोॲ'रॅस्कोप् n. रन्ध्रेक्ष।

**porose** ⊙ पोॲ'रोस् a. छिद्रिल, रन्ध्रिल, छिद्रयुक्त, रन्ध्रमय, छेददार।

**porosity** -रॉ'सिटि n. (चि०) **छिद्रिलता^F**, रन्ध्रिलता^F, छिद्रयुक्तता^F, रन्ध्रमयता^F, (भौ०, रसा०, कृषि०) **सरन्ध्रता^F**।

**porous** -'रॅस् a. रन्ध्री, रन्ध्रिल, (कृषि०, यन्त्र०, रसा०, भौ०, प्रा० भूगोल) **सरन्ध्र**, (वन०, भू०, यन्त्र०) **छिद्रल**, छिद्रिल, छिद्रयुक्त, छिद्रपूर्ण, छेददार, साँसेदार, झाँझर; रोमकूपमय, रोमकूपबहुल;

~ battery, ~ plate, ~ plug, ~ pot, ~ rock, ~ saucer, ~ septum, ~ soil, ~ tile, ~ wood.

**porousness, porosity** -निॅस्, रॉ'सिटि nn. रन्ध्रिलता^F, सरन्ध्रता^F, छिद्रिलता^F, छिद्रबाहुल्य, पोलापन,

झाँझरपन; रोमकूपमयता^F।

**porphyry** पॉर्'फ़रि n. परिपृक्त शिला^F, श्वेत या रक्त स्फटिकशिला^F, स्फटिकयुक्त कड़ी चट्टान^F; (भूग०) आग्नेय शिला, पोरफेरी, प्रकेलास।

**porpoise** पॉर्'पस् n. शिंशुक, उलूपी, सूँस।

**porraceous** पॉ रे'शस् a. अवहरिपीत, पलाण्डुपीत, पीताभ हरा, प्याजी हरा, प्याजी पीला।

**porrect**[1] पॅरे'क्ट' v.t. आस्तृत करना, विस्तृत करना, फैलाना, खींचना, तानना।

**porrect**[2] a. (वन०) **अग्राभिमुख**, आस्तृत, विस्तृत, धरातलित, फैलाया हुआ, खींचा हुआ, ताना हुआ।

**porrection** –क्'शन् n. विस्तरण, धरातलन, फैलाव, खिंचाव, तनाव।

**porret** पॉ'रिट् n. लघु पलाण्डु, छोटी प्याज^F।

**porridge** पॉ'रिज् n. यूष, जूष, जूस; (जई^F या जव आदिकी) दलिया या रबड़ी^F; लपसी^F, फिरनी^F; *keep* one's *breath to cool* one's ~ अपनी राय^F अपने लिए रखना।

**porrigo** पॉराइ'गो n. (निदान) दारुण, दद्रु^F, खोपड़ी^F की चमड़ी^F का रोग।

**porrima** पॉरिमॅ n. (गणि०) **पोरिमा, द्वितीय कक्षा**।

**porringer** पॉ'रिन्जॅर् n. यूषपात्र, जूसपात्र, कटोरा।

**port.** Portugal; Portugnese.

**port**[1] पॉट्" n. **पत्तन**, पोतस्थान, नौकाश्रय, बन्दर, **बन्दरगाह; डाबा, वाया**, T. (ला०) आश्रय, शरण-स्थल, आश्रयस्थान; पत्तन-नगर, बन्दरगाही शहर; closed ~ रुद्ध पत्तन, बन्द बन्दरगाह; free ~ अरुद्ध पत्तन, खुला बन्दरगाह; ~ admiral पत्तन नौसैनिक, पत्तननावाधिपति, पत्तननौसेनापति; ~ side (नौवि०) **डाबा बाजू**; ~ hole (नौवि०) मूका^F;

~ act, ~ authority, ~ charges, ~ clearance, ~ commission, ~ commissioner, ~ committee, ~ detachment, ~ dues, ~ embarkation, ~ holes, ~ lighter, ~ limits, ~ officer, ~ police, ~ quarantine, ~ sub-committee, ~ trust, ~ trust bonds, ~ trust charges.

**port**[2] n. द्वार, मुख्यद्वार, सिंहद्वार, फाटक, सदर दरवाजा; कोटद्वार, दुर्गद्वार, नगरद्वार, पोतद्वार; (रसा०) **ईंधन-द्वार**, T.; (यन्त्र०) धूमछिद्र, चिमनी^F, धुआँकश; ~ hole (वायु^F, प्रकाश या तोप^F के लिए) जहाजका झरोखा।

**port**[3] n. आचार, आचरण, व्यवहार, बर्ताव, चाल-ढाल^F; रंग-ढंग।

**port**[4] n. पोतका वामपार्श्व; (गुण०) वाम, बायाँ, उलटा।

**port**[5] v.t. & i. (कर्णको) वाममुख करना, (जहाजके) वामपार्श्वकी ओर करना; (पोत^F का) वामवृत्त करना, अपने वामपार्श्वकी ओर घूमना या घुमाना।

**port**[6] n. (~ *wine* भी) पुर्तगाली मदिरा^F, ओपोर्टोकी मदिरा^F, पोर्ट^F।

**port**[7] v.t. (सेना०, रायफल^F इत्यादि) वामस्कन्धकी सीध^F में लाना।

**portability** –टॅ'बि'लिटि n. वाह्यता^F, सुवाह्यता^F, संवहनीयता^F, परिवहनीयता^F, हलकापन।

**portable** –'टॅबॅल् a. वाह्य, सुवाह्य, संवहनीय, परिवहनीय, वहनीय, लघु, हलका, सफरी;

~ crane, ~ engine, ~ equipment, ~ heater, ~ machine, ~ motor, ~ plate, ~ set, ~ sprayer, ~ tool, ~ type-writer.

**portage**[1] –टिज n. संवहन, परिवहन; वहन-मूल्य, मजदूरी^F, ढुलाई^F; परिवहन-स्थल; ~ bill (परि०) **आय-पत्र**, mariner's ~ संवहन-क्षेत्र।

**portage**[2] v.t. (नाव या माल आदिका) परिवहन करना, संवहन करना, ले जाना, ढोना।

**portal**[1] पॉर्'टॅल् n. (शारीर०) प्रतिहार; मुख, द्वार, मुख्यद्वार, (वैमा०) **सिंहद्वार**, सदर दरवाजा; दुर्गद्वार; (रेल, यन्त्र०) **चौखटा**; ~ frame (यन्त्र०) **चौखट**, ड्योढ़ी **कैंची**^F; (परि०) द्वारमुख, **कैंचीदार चौखटा**।

**portal**[2] a. (जीव०) **निवाहिका**- (~ *heart*, ~ *septum*, ~ *system*), प्रतिहारीक, प्रतिहारिणी शिरा-विषयक; केशिकाभाजीय, यकृतके वक्र खातसे सम्बन्धित; ~ vein (जीव०) **निवाहिका शिरा**^F, (चि०) प्रतिहारिणी शिरा^F, केशिकाभाजि शिरा^F, यकृतशिरा^F; यकृद् धमनी^F।

**portatile**⊙ पॉर्'टॅटिल् a. सुवाह्य, संवहनीय, परिवहनीय, लघु, हलका।

**portative** पॉर्'टॅटिव् a. वाह्य, सुवाह्य, संवहनीय, परिवहन-शील, हलका; वहन-विषयक, सुवहन-सम्बन्धी, संवहन-सम्बन्धी।

**portcrayon** पॉर्ट्-क्रे'अॅन् n. अंकनी-पेटिका^F, अंकनी-पेटी^F, पेंसिल^F का केस, पेंसिल^F का डब्बा; क्रेयोनका हस्तक, चॉक पकड़नेका हैण्डिल।

**portcullis** पॉर्ट्'क'लिस् n. (दुर्ग-द्वारका) खिसकी दरवाजा, सरकनेवाली सुदृढ़ झँझरी^F; जालीदार जंगला।

**portcullised** –ट् a. खिसकी दरवाजेवाला।

**porte-cohere** (F) n. ड्योढ़ी^F।

**portend** पॉर्टे'न्ड्' v.t. पूर्वाभास देना, पूर्वज्ञान कराना, शकुनावशकुन बताना, अग्रसूचना^F देना, पूर्वचिह्न मिलना, पूर्वलक्षण मिलना; आगम देना, शकुन बताना, सगुन बताना; आगाह [illegible]रना, चेतावनी^F देना, सचेत करना, चेताना, जताना[illegible]

**portent** –'टे'न्ट् n. [illegible]म, आगम, पूर्वलक्षण, पूर्वचिह्न, शकुन, सगुन; [illegible] न घटना^F, अद्भुत बात^F, अनहोनी^F; दुर्निमित्त, [illegible]त, उपप्लव, अत्याहित, दुर्लक्षण, अवशकुन, दुश्चिह्न[illegible]ष्ट।

**portentous** –'टॅस् a. शकुनात्मक, शकुनकारी; औत्पातिक, अपशकुनकारी, अनिष्टसूचक, अपशकुनी, अशुभ।

**porter**[1] पॉर्'टॅर् n. प्रतीहार, दौवारिक, द्वारपाल, ड्योढ़ीवान, दरबान।

**porter**[1]* पॉर्'टॅर् n. (रेल०) **भारिक, वाहक**, बोढा,

भारवाह, पल्लेदार, मजदूर, कुली*; यवासव-विशेष, जौकी तीव्र लाल मदिरा^F; ~-house ⊙ मधुशाला^F, मद्यपान-गृह, ठेका; ~'s knot इँडुरी^F, गेंडुरी^F, विड़ई^F।

**porterage** –रिज् n. भारवाहन, वाहन (~*charge*), ढोवाई^F, बोझाई^F, कुलीगीरी^F; भारिकी^F,(रेल०) भारिककी मजदूरी^F, भारिक शुल्क, वहनमूल्य, ढोनेकी मजदूरी^F।

**porteress** पॉर'टॅरि`स् n. दौवारिका^F, दौवारिकी^F, द्वारपालिका^F, द्वाररक्षिका^F, प्रतिहारी, फाटककी पहरेदारिन^F।

**porterly** पॉर्'टॅर्लि a. भद्दा, भोंड़ा।

**portfire** पॉर्ट्''फाअॅर n. पटाका, पटाका उड़ानेका उपकरण।

**portfolio** पॉर्ट्फो'लिओ n. (pl. -s) पत्रोद्वह, पत्राधान, पत्राधार, बस्ता; (ला०) कार्यभाग, सम्भाग, (राज०) संविभाग, विभाग, मन्त्रिपद, T.

**portico** पॉर्'टिको n. (pl. -s) द्वारमण्डप, प्रमुख, ओसारा, ड्योढ़ी^F, T. दालान, बरामदा, बरसाती^F।

**porticoed** –ड् a. द्वारमण्डपयुक्त, बरसातीदार।

**portiere** (L) पार्ट्येअॅर्' n. (द्वारकी) यवनिका^F, पर्दा; द्वारका पर्दा, चिक^F।

**portion**[1] पॉर्'शॅन् n. अंश, शकल, खण्ड, भाग; (जलपानगृहोंमें) खुराक^F, थालीभर भोजन; स्त्रीधन, दायजा, दहेज; भाग्य, क़िस्मत^F, नसीब, करम, तक़दीर^F; *a* ~ अंश, खण्ड, भाग, हिस्सा।

**portion**[2] v.t. विभाजित करना, विभक्त करना, वितरण करना, भाग देना, हिस्सा लगाना, बाँटना; यौतुकदान करना, दहेज देना, दायजा देना।

**portioner** –नॅर् n. भागी, सहभागी, भागीदार, हिस्सेदार।

**portioning** –निंग n. विभाजन, वण्टन, बँटवारा; विभाग।

**portionist** –निस्ट n. दानभागी, अतिरिक्त व्यय पानेवाला।

**portionless** –लिॅस् a. अविभक्त, अंशहीन; यौतुकहीन, दायविहीन, दायजारहित, बिना दहेजका।

**portlano** (It.) n. जलयानिका^F, पोतसूची^F।

**portliness** पॉर्ट्''लिनिॅस् n. विशालता^F, स्थूलकायता^F, भारीभरकमपन, मोटापा; भव्यता^F, ऊर्जस्विता^F, तेजस्विता^F, रोबीलापन।

**portly** –लि a. पीन, पीवर, विराट, स्थूल, स्थूलकाय, विशाल, भारीभरकम, मोटा; ऊर्जस्वी, तेजस्वी, भव्य, दिव्य, उदात्त, धीर, रोबीला, शानदार।

**portmanteau** पॉर्ट्मैन्'टो n. (pl. -s, -x) (एक प्रकारका चमड़ेका थैला), बुगचा, पोर्टमैण्टो; मिश्रशब्द, संयुक्त शब्द।

**portrait** पॉर'ट्रिट n. छविचित्र, व्यक्तिचित्र, आलेख्य, आलोकचित्र, भाचित्र, अनुकृति^F; छवि^F, प्रतिकृति^F, फोटो (~ *painter*); (मौ०) रूपचित्र, शबीह; (ला०) सादृश्य, समानता^F, प्रतिरूप, आदर्श, नमूना; शब्दचित्र, चित्रात्मक वर्णन; ~ figure (इति०) प्रतिमा^F।

**portraitist** –ट्रिस्ट n. चित्रकार, रूपकार, वर्णकार, चितेरा।

**portraiture** –ट्रिचॅर n. चित्रण, आलेखन, चित्रकारी^F; चित्र, आलेख्य, तस्वीर^F; शब्दचित्र, चित्रात्मक वर्णन।

**portray** पॉर्ट्रे' v.t. चित्र बनाना, आलेखन करना, प्रतिरूप बनाना, तस्वीर^F खींचना; शब्दचित्रण करना, चित्रात्मक वर्णन करना।

**portrayal** –'अॅल् n. चित्रकारी^F, आलेखकारी^F, आलेखन, (चित्रात्मक) वर्णन।

**portrayer** –'अॅर् n. चित्रकार, रूपकार, वर्णकार, चितेरा।

**portreeve** पॉर 'ट्रीव् n. कोतवाल; नगरपति, मेयर।

**portress** –'ट्रिॅस् n. प्रतिहारी^F, द्वारपालिका^F, द्वाररक्षिका^F, ड्योढ़ीदारिन^F।

**portuguese** पॉर्च्यूगीज् a. & n. पुर्तगाली, पुर्तगालदेशीय, पुर्तगालवासी; पुर्तगाली भाषा^F।

**porus** n. (चि०) छिद्र।

**pos., posit.** positive.

**P.O.S.B.** Post Office Savings Bank.

**pose**[1] पोज्' n. (शिक्षा०) मुद्रा^F, स्थिति^F, छवि^F, रूप, रीति^F, ढब, ढंग; ढोंग।

**pose**[2] v.t. & i. वक्तव्य देना, बयान देना; प्रतिपादन करना, निरूपण करना, विषयस्थापन करना; स्वत्व प्रकट करना, अधिकार माँगना; अभियाचना^F करना, अभ्यर्थना^F करना; प्रस्ताव करना, प्रश्न उठाना, मामला पेश करना; (विशेष स्थिति^Fमें) चित्र रखना; मुद्रा^F बनाना, विशेष स्थिति^Fमें बैठना; प्रकट करना, प्रदर्शित करना; दम्भ करना, ढोंग रचना।

**pose**[3] v.t. (प्रश्नों या समस्या^Fसे) स्तम्भित करना, कुण्ठित करना, विमूढ़ करना, चक्करमें डालना; उलझन^F में फँसा देना।

**poser** –'जॅर् n. समस्या^F, प्रश्न, उलझन^F, पहेली^F, स्तम्भित करनेवाला, उलझन^Fमें डाल देनेवाला, चकरा देनेवाला।

**poseur** (F) –'जर ' n. (व्यवहारमें) बनावटी आदमी; बगला भगत, रँगा सियार।

**posh** पॉश' a. (ग्रा०) सुन्दर, बाँका, छैला, टीम-टामवाला।

**posit** पॉ'जिट् v.t. ग्रहण करना, तथ्यरूपमें मान लेना, सच मानना; अधिष्ठान करना, स्थित करना, आसीन करना, बैठाना, जमाना।

**position**[1]* पॅजि'शॅन्, n. तथ्य, सिद्धान्तवाक्य; प्रमेय, प्रतिज्ञा^F, उपक्षेप, प्रस्थापना^F; उक्ति^F, हेतु, पक्ष; सिद्धान्त-प्रतिपादन, तथ्यनिरूपण; (चि०) गर्भगति^F, अंगविन्यास, अंगस्थिति^F, बन्ध; आसन, (प्रा० भू०, रसा०, का०, मौ०) स्थिति^F*, बनाव; (मौ०) अवस्थिति^F, दशा^F, संस्थान, अवस्था^F, हालत; मनस्कोण, मनोभाव,

पूजा[F] करना, उपासना[F] करना, आराधना[F] करना; श्रद्धा-पूर्वक समर्पण करना; चाहना, माँगना; अभियाचना[F] करना, अभ्यर्थना[F] करना, गिड़गिड़ाना, चिरौरी[F] करना, हाथ-पैर जोड़ना, आरज़ू-मिन्नत[F] करना; ~ *consider* प्रार्थना[F] है कि आप विचार करें; ~ *in aid of* त्राहि त्राहि करना, पाहि-पाहि पुकारना, शरण[F] चाहना, सहायतार्थ पुकारना।

**prayer**[1] प्रेअ़र् n. स्तुति[F], स्तवन, स्तोत्र, विनय[F], नमस्या[F], (का०) **प्रार्थना[F]**; अर्चना[F], आराधना[F], उपासना[F], नीराजना[F], कीर्तन, भजन, पूजा[F], जाप, जप-तप; अभियाचना[F], अभ्यर्थना[F], विनती[F], चिरौरी[F], गिड़गिड़ाहट[F], मिन्नत[F], Book of Common P~s (इंग्लैण्डके गिर्जेकी) प्रार्थना-पुस्तक[F]; ~-monger यन्त्रवत् उपासक, बेसमझ पुजारी; ~-wheel प्रार्थना-चक्र, प्रार्थनांकित वर्तुलाकार भ्रमणशील चक्र।

**prayer**[2] n. विनीत प्रार्थी, निवेदक; उपासक, आराधक, अर्चक, पुजारी।

**prayerful** प्रेअ़र्'फ़ुल् a. स्तुतिपूर्ण, आराधनामय, विनयपूर्ण, प्रार्थनाशील, भजनपरायण।

**prayerfulness** –'निस् n. स्तुतिपूर्णता[F], आराधनामयता[F], प्रार्थनाशीलता[F]।

**prayerless** –'लिस् a. नास्तिक, प्रार्थनाशून्य, अविनीत, आराधनाहीन, याचनारहित, पूजापाठरहित।

**prayerlessness** –निस् n. नास्तिकता[F], प्रार्थनाशून्यता[F], अविनय[F], याचनाराहित्य।

**praying** प्रे'इंग् n. स्तुति[F], स्तवन, स्तोत्र, विनय[F], नमस्या[F], प्रार्थना[F]; अर्चना[F], आराधना[F], उपासना[F], नीराजना[F], कीर्तन, भजन, जप; अभियाचना[F], अभ्यर्थना[F], विनती[F], चिरौरी[F], गिड़गिड़ाहट[F], मिन्नत[F]।

**P.R.B.** Pre-Raphaelite Brotherhood.

**Pre-** पूर्व-, अग्र-, पुरस्- (~-*acquaint*, ~-*admission*, ~-*admonish*, ~*admonition*, ~-*advise*, ~-*announce* (*ment*), ~-*appoint* (*ment*), ~-*arrangement*, ~-*audience*, ~-*calculate*, ~*compose*, ~-*concert*, ~-*condemn*, ~-*condition*, ~*contact*, ~*decease*, ~*define*, ~-*elect*, ~-*engagement*. ~-*extension*, ~-*limit*, ~*motion*, ~*primary*.

**preach**[1] प्रीच्' n. (बोल०) प्रवचन, उपदेश, शिक्षा[F], वक्तृता[F]।

**preach**[2] v. i. & t. दीक्षा[F] देना, शिक्षा[F] देना, प्रवचन करना, उपदेश देना, सिखाना, सीख[F] देना, पाठ पढ़ाना; (इंजील[F] आदिकी) व्याख्या[F] करना, मीमांसा[F] करना, विवृति[F] करना, प्रख्यापन करना, टीका[F] करना, अर्थ प्रकाशित करना, प्रचार करना; सम्प्रतिपादन करना, पक्षपोषण करना, पृष्ठपोषण करना, वकालत[F] करना, बखान करना; मनोगत करना, मनमें बैठाना, हृदयंगम करना या कराना; भाव उपजाना; ~ *down*, हेय बनाना बदकर बताना; भर्त्सना[F] करना, फटकारना, खबर[F] लेना, निरुत्तर करना, खण्डन करना; ~ *up* प्रशंसा[F] करना, सराहना, आसमानपर चढ़ाना, सिरपर चढ़ाना।

**preachable** –'चॅबॅल् a. शिक्षणीय, प्रवचनीय, उपदेश्य, व्याख्येय, मीमांस्य, विवरणीय, टीका[F] योग्य; प्रतिपाद्य, पृष्ठपोषणीय; प्रख्यापनीय।

**preacher** –'चॅर् n. उपदेशक, धर्मोपदेष्टा, प्रवचनकर्ता, प्रचारक, प्रवक्ता, व्याख्याता, मीमांसक।

**preachership** –शिप् n. धर्मप्रचारक या धर्मोपदेशक आदिका पद।

**preachify** –चिफ़ाइ v. i. उपदेश झाड़ना, भाषण भाषण करना, व्याख्यान झाड़ना, वक्तृता[F] झाड़ना।

**preachiness** –चिनिस् n. उपदेशप्रियता[F], प्रवचनप्रियता[F] आदि।

**preaching** –चिंग् n. धर्मप्रचार, धर्मोपदेश, धर्मशासन, प्रवचन; प्रख्यापन।

**preachment** –च्'मॅन्ट् n. (प्रायः अपकृष्ट अर्थोंमें) कोरा उपदेश देना, लम्बी-चौड़ी वक्तृता[F] झाड़ना।

**preachy** –'चि a. (बोल०) उपदेशप्रिय, प्रवचनप्रिय, शिक्षणप्रिय, उपदेश-कुशल, प्रवचन-पटु, व्याख्यान-प्रवृत्त।

**preadaptation** प्रीॲडैप्टे'शॅन् n. (का०) **पूर्वानुकूलन**।

**preadolescence** प्रीॲडॅले'सॅन्स n. कौमार्य, तारुण्य, (चि०) **प्राक्कौमार**, प्राग्विवर्धमानता[F]।

**preadolescent** –न्ट् n. (चि०) प्राक्-कुमार; कुमार, तरुण, (शिक्षा०) **प्राक्किशोर**।

**preamble**[1] प्रीऐम्'बॅल् n. (वैमा०, राज०, का०) **आमुख**, मुखबन्ध, उपोद्घात, (राज०, वैमा०) **प्रस्तावना[F]**, भूमिका[F], प्राक्कथन, उपक्रम, सरनामा।

**preamble**[2] v. i. मुखबन्ध जोड़ना, उपोद्घात बनाना, प्रस्तावना[F] करना, भूमिका[F] लिखना, प्राक्कथन करना।

**preambulatory** –'ब्यूलॅटॅरि a. आमुखीय, आमुख-विषयक, मुखबन्ध-विषयक, उपोद्घातीय, प्रस्तावना-सम्बन्धी, भूमिका-सम्बन्धी, प्राक्कथन-सम्बन्धी।

**preaudience** प्रीऑ'डिॲन्स् n. श्रवणाग्राधिकार, अग्रश्रवणीयता[F], (का०) पूर्व सुनवाई[F]।

**preaudit** प्रीऑ'डिट् १. n. पूर्वलेखापरीक्षा[F], पूर्वावेक्षण; २. a. लेखापरीक्षणपूर्व (~ *cheque*)।

**preaxial** प्रीऐक्'सिॲल् a. (चि०) **अक्षाभिमुख**; (जीव०) **अग्राक्ष**, (~ *rays*)।

**preb.** Prebend; Prebendary.

**prebend** प्रे'बॅन्ड् n. पुरोहित-देय, याजक-वृत्ति[F]; वृत्तिमूल-भूमि[F], याजक-वृत्ति-भोग।

**prebendal** –डॅल् a. याजकवृत्ति-सम्बन्धी।

**prebendary** –डॅरि n. धर्मयाजक, वृत्तिभोगी याजक, पण्डा; याजक-पीठ, वृत्तिभोगी याजकका आसन।

**prebendaryship** –शिप् n. याजनवृत्तिभोगिता[F], पण्डागीरी[F]।

**prec.** Preceding; Precentor.

**precarious** प्रिकेअ़'रिॲस् a. पराश्रित, परावलम्बित, परायत्त, पराधीन, परमुखापेक्षी, परवशवर्ती, अन्याधीन, अस्वतन्त्र, (~ *possession*); निस्तर्क,

तर्कहीन, निराधार, कल्पित; (~*conclusion*), अनुमित, अटकलपच्चू; अध्रुव, अनियत, अनिश्चित, सन्दिग्ध, संशयात्मक, सन्देहपूर्ण, अस्थिर, दैवाधीन, रामभरोसे; सांघातिक, संकटपूर्ण, विपत्तिजनक, अनिष्टकर।

**precariousness** –नि॑स् n. पराश्रय, परावलम्बन, परायत्तता^F, परमुखापेक्षा^F, पराधीनता^F, अस्वतन्त्रता^F; सांघातिकता, अनिष्टकरता^F; अनिश्चितता, अस्थिरता^F।

**precast** –कास्ट a. (यंत्र०) **पूर्व निर्मित**।

**precative** प्रे॑'कॅटिव् a. याची, प्रार्थनात्मक, प्रार्थनावाची; विनयसूचक।

**precatory** –टॅरि a. (व्या०, शब्द या रूप) आशीलिंग, विनयवाचक, विनयबोधक, प्रार्थनावाची; (इच्छापत्र) विनयात्मक, (का०) **प्रार्थनात्मक**; (~ *word*), कामनासूचक, इच्छासूचक (~*trust*)।

**precaution** प्रि॑कॉ'शॅन् n. (चि० भौ०, नौवि०, जीव०) **पूर्वोपाय**, (भौ०) **पूर्वावधान**, पूर्वप्रबोध, पूर्वसमीक्षा^F, सजगता^F, जागरूकता^F, सावधानी^F, सतर्कता^F, चौकसी^F, खबरदारी^F, (चि०, नौवि०) **एहतियात**।

**precautionary** –नॅरि a. सपूर्वोपायी, पूर्वावधानात्मक, पूर्वावधानपूर्ण, सतर्कता^F या जागरूकता-विषयक, एहतियाती।

**precautious** –शॅस् a. पूर्वोपायी, (~*attachment*, ~*landing*), पूर्वावधानी, पूर्वप्रबोधी, सावधान, पूर्वसमीक्षक, सजग, जागरूक, चौकस, खबरदार।

**precede** प्रि॑सीड्' v.t. & i. अग्रचर होना, प्राथमिक होना, पूर्वगमन करना; पूर्वघटित होना, पहिले होना; मार्गदर्शन करना, पुरःसरण करना, आगे-आगे चलना; पूर्वकालीन होना, (समयमें) पूर्ववर्ती होना, पहलेका होना; अग्रगण्य होना, अधिक महत्त्व होना; आगे निकलना, पिछाड़ना; अधिक आवश्यक होना; प्राथमिकता^F देना, प्रमुखता^F देना; (कार्यको) प्रथमतः करना, प्रघटित करना।

**precedence, -cy** प्रे॑'सिडॅन्स्, प्रि॑सी'डॅन्स्; -सि nn. (राज०) **पूर्वता**^F, (का०) **पूर्ववर्तिता**^F, अग्रचरण, (राज०) **अग्रता**^F, प्राथमिकता^F, अग्रगमन, पुरःसरण, अग्रसरण; (का०) **पूर्व निदर्शन**; अग्रिमता^F, अग्रपद, अग्रगण्यता^F; श्रेष्ठता^F, गुरुत्व, वरिष्ठता^F, महत्ता^F; उत्कर्ष, प्राधान्य, पुरस्कार, अग्रत्व; प्रथमाधिकार, अग्राधिकार, श्रेष्ठाधिकार; अग्रसम्मानाधिकार, अग्रपूजाधिकार; *takes ~ (-cy) of all others* सर्वाधिक प्रमुख या वरिष्ठ है।

**precedent**[1] –न्ट् n. (का०) **दृष्टान्त**, **पूर्वोदाहरण**, **पूर्व निर्णय**, **पूर्व दृष्टान्त**, पूर्वनिदर्शन, नमूना, नजीर^F (*do not take it as a ~*), पूर्वादर्श; पूर्वन्याय; पूर्वघटना^F; पूर्वगुण, प्रतिभा^F।

**precedent**[2] a. (अव क०) प्राथमिक, (का०) **पूर्ववर्ती**, पूर्वभावी; वरिष्ठ, प्रमुख।

**precedented** –डॅन्टिड् a. पूर्वदृष्टान्तसम्पन्न, पूर्वोदाहरणपुष्ट, पूर्वदृष्टान्तसमर्थित, दृष्टपूर्व।

**precedential** –न्'शॅल् a. पूर्वप्रमाणसदृश, पूर्वदृष्टान्तवत्, पूर्वनिदर्शनकी भाँति।

**preceding** प्रि॑सी'डिंग् a. पूर्व, पूर्वग, (विधा०) **पूर्वगत**, (का०) **पूर्वगामी**, पूर्ववर्ती, पहलेवाला, पहला (~ *paragraph*)।

**precent** प्रि॑से॑न्ट्' v.t. & i. मुख्य गायन करना, पूर्वगायन करना, गानेमें नेतृत्व करना।

**precentor** –'टॅर् n. मुख्य गायक, पूर्वगायक, गायकाग्रणी।

**precentorship** –शिप् n. मुख्यगायक-कार्य, पूर्वगायक-कार्य; मुख्य-गायक-कार्यकाल, पूर्व-गायक-कार्यकाल।

**precept** प्री'से॑प्ट् n. आज्ञा^F, (बैंक०, का०) **आदेश**, समादेश, अनुशासन; नियम, विधि^F, लीक^F; सूत्रवाक्य; स्थिति^F, मर्यादा^F, उपदेश, नीतिवचन, (बैंक०, का०) **आदेशिका**^F; धर्मानुज्ञा^F, धर्मशासन; प्राह्वान, अधिपत्र, आदेशपत्र, सूचनापत्र; करसंग्रहका आदेश, भुगतानका आदेश।

**preceptive** प्रि॑से॑प्'टिव् a. वैधिक, नैयमिक, समादेशीय, आदेशात्मक, उपदेशी।

**preceptor** –टॅर् n. गुरु, शिक्षक, आचार्य, उपाध्याय, उपदेशक, अध्यापक।

**preceptorial** प्रीसे॑प्टॉ'रिॲल् a. शिक्षकोचित, आचार्योचित; गुरु-सम्बन्धी, उपदेशक-सम्बन्धी।

**preceptorship** प्रि॑से॑प्'टॅर्शिप् n. गुरुत्व, गुरुपद, आचार्य-पद, शिक्षक-पद।

**preceptory** –रि n. (धर्म-सैनिकोंके अधीन) धर्मयोद्धा; (धर्मयोद्धाकी) सम्पत्ति^F, भवन आदि।

**preceptress**–ट्रि॑स् n. शिक्षिका^F, आचार्या^F, उपदेशिका^F, अध्यापिका^F, गुरुवाइन^F।

**precession** प्रि॑से॑'शॅन् n. (भौ०) **पुरस्सरण**, अग्रगमन, अग्रगति^F, पूर्ववर्तित्व; (गणि०, ज्यौ०, भौ०) **अयन**, अयनांश; ~ of the equinoxes सम्पात, क्रान्तिपात-गति^F, अयनगति^F, अयन-चलन, विषुवपुरःसरण, अयनांश-भाग।

**precessional** –शॅनॅल् a. सम्पातिक, क्रान्तिपातगतिक, अयनगति-सम्बन्धी, अग्रगम्य।

**precinct** प्री'सिन्क्ट् n. प्राचीर, प्रांगण, परकोटा, कोट, हाता, अहाता, बाड़ा; (का०, राज०) **चुनाव उपक्षेत्र**, (बहु०) उपकण्ठ, पर्यन्त, अवधि^F, (का०, राज०) **उपान्त**, परिसर, (का०, राज०) **प्रसीमा**^F, सीमावर्ती प्रदेश, सरहद^F, मेंड़^F; (चुनावके लिए) नगर इत्यादिके उपविभाग।

**preciosity** प्रे॑शिऑ'सिटि n. अतिशिष्टता^F, अतिपरिष्कृतता^F, अतिकलात्मकता^F, अतिकोमलता^F, मृदुता^F, नाजुकमिजाजी^F।

**precious**[1] प्रे॑'शॅस् a. महार्घ, अनर्घ्य, महार्ह, मूल्यवान्, **बहुमूल्य**, अमूल्य, अमोल, **कीमती**; उत्कृष्ट, परमश्रेष्ठ; लाभप्रद, शिक्षाप्रद, गुणकारी, परमोपयोगी; (भाषा^F या कौशल आदिमें) अतिशिष्ट, अतिसंस्कृत, अत्यधिक परिष्कृत; कृत्रिम, चिकना, मिट्ठू, बनावटी;

अतिकोमलमना, अत्यधिक सौन्दर्यप्रिय; (बोल०) पूर्ण, नितान्त; my ~ मेरे प्रियतम; ~ metals महार्घ धातुएँ[F], (भू०) बहुमूल्य धातु[F], कीमती धातु[F], सोना चाँदी[F]; ~ mineral बहुमूल्य खनिज, कीमती खनिज; ~ stone रत्नाश्म, उपरत्न, (भू०) रत्न, (रसा०) मणि, जवाहर;

~ garnet, ~ opal, ~ serpentine.

**precious**[2] adv. असामान्यतः, असाधारणतः, नितान्त, परमरूपसे, अत्यन्त, अत्यधिक रूपसे (*took ~ good care of that*) ।

**preciousness** –निस् n. महार्घता[F], अनर्घ्यता[F], महार्हता[F], मूल्यवत्ता[F], बहुमूल्यता[F], अमूल्यता[F], अमोलता[F]; उत्कृष्टता[F], परमश्रेष्ठता[F]; शिक्षाप्रदता[F], अतिशिष्टता[F], कृत्रिमता[F]; अतिकोमलता[F], अतिसौन्दर्यप्रियता[F] ।

**precipe** प्री'सिपी n. = PRAECIPE.

**precipice** प्रे'सिपिस् n. प्रपात, औंधेमुँह गिरना; (प्रा०, भू०) पातुक, भृगु, डाँग, (प्रा०, भू०) खड़ी चट्टान[F], ढाल[F], करारा, कगार ।

**precipitability** प्रिसिपिटेबि'लिटि n. निःसादनीयता[F], प्रक्षेपणीयता[F], अवक्षेपणीयता[F] ।

**precipitable** –'पिटेबल् a. निःसादनीय, प्रक्षेपणीय, अवक्षेपणीय, (ऋतु०) संघननीय (*~ water*) ।

**precipitance, -cy** –टन्स्, –सि n. निःसादकता[F], प्रक्षेपकता[F], अवक्षेपकता[F]; साहस ।

**precipitant** –न्ट् n. निःसादक, प्रक्षेपक, (रसा०) अवक्षेपक ।

**precipitate**[1] –टेट् n. (रसा०) निःसादन, निःसाद, (रसा०) अवक्षेप, प्रक्षेप, तलछट[F]; (भौति०, वाष्पके शीतलीकरण द्वारा संगृहीत) आर्द्रता[F] (जैसे, ओस[F], वर्षा[F], हिमपात); ~ recognition (का०) सत्वर मान्यता[F] ।

**precipitate**[2] –टेट् v.t. (रसा०) अवक्षेप करना, वेगसे नीचे गिराना, शीघ्रता[F]से फेंकना या गिराना, खोपड़ी[F]के बल दे मारना, औंधेमुँह पटकना; (ला० परिस्थिति[F]में) गिराना, डालना, फँसाना; (घटनाओं[F]को बढ़ानेके लिए) उत्तेजित करना, अनुरोध करना, व्यग्रता[F] दिखाना, शीघ्रता[F] करना, उतावली[F] करना, पीछे पड़ना, सिर खाना, जल्दी[F] मचाना, नाक[F]में दम करना; (रसा०) निःसादन करना, अवक्षिप्त करना, प्रक्षिप्त करना; वाष्पक द्रवीभूत करके जमाना ।

**precipitate**[3] –टेट् a. अधोमुख, अवाङ्मुख, अवाक्‌शिर, औंधेमुँह, मुसरा, मुँहभार; अविमृष्ट, अतिक्षिप्र, व्यग्रतापूर्ण, भागा-भागा, भसर-भसर; (व्यक्ति या कार्य) साहसी, व्यग्र, अन्धाधुन्ध, जल्दबाज, हड़बड़िया, भड़भड़िया, हड़बड़ीवाला; ~ labour (चि०) साहस प्रसव, अतिक्षिप्र प्रसव ।

**precipitated** –टेटिड् a. (रसा०) अवक्षेपित, निस्सादित (*~ copper*) ।

**precipitately** –ट्लि adv. अवाक्‌शिरसा, औंधेमुँह, सिरके बल; सहसा, अन्धाधुन्ध, जल्दबाजी[F] करते हुए ।

**precipitateness** –निस् n. अधःपातन, अवपातन, अवक्षेपण, अधःक्षेपण; साहस, साहसिकता[F], क्षिप्रकारिता[F], द्रुतगमन; अविमृश्यकारिता[F], उतावलापन, जल्दबाजी[F], हड़बड़ी[F] ।

**precipitation** –टे'शन् n. अवक्षेप, अवपात, अधःपतन, (वैमा०, रसा०, यन्त्र०, ऋतु०) अवपतन, अधःपात, सिरके बल गिरायी गयी वस्तु[F]; व्यग्रता[F], उतावलापन, हड़बड़ी[F]; अविमृश्यता[F], अविवेक; (वैमा०, रसा०, यन्त्र०, ऋतु०) वर्षण, वर्षा[F], हिमपात, उपलवृष्टि[F]; निःसादन, (यन्त्र०, प्रा० भू०, रसा०, ऋतु०, वैमा०) अवक्षेपण; साहस, साहसिकता[F] ।

**precipitator** –'पिटेटर् n. अधःपाती, अवपाती; वेगतः गिराने या पटकनेवाला; व्यग्र, उतावला, हड़बड़िया, जल्दबाज, साहसी; निःसादक, अवक्षेपक; निःसादन-यन्त्र, जलशोधन-कुण्ड ।

**precipitous** –टस् a. पातुक, विप्रपाती, विषम, प्रवण, अवसर्पी; उतावला, जल्दबाज, अक्खड़; प्रपातवत्, भृगुसदृश, कगार-जैसा, चट्टान-जैसा, खड़ा, ढलुवाँ ।

**precipitousness** –निस् n. पातुकता[F], विप्रपातित्व; खड़ापन; अक्खड़पन, उतावली[F], जल्दबाजी[F]; ढाल[F], ढलाव ।

**precis** (F) प्रे'सी n. तत्त्व, संक्षेप, सार, सारांश; सारांश बताना, निचोड़ निकालना; ~-writing सारांश-लेखन-कला ।

**precise** प्रि'साइस् a. यथार्थ, यथातथ्य, परिछिन्न, सुव्यक्त, सूक्ष्म, व्यक्त, स्फुट, ठीक-ठीक; (मौ०) परिशुद्ध; सुनिश्चित, नियत (*the ~ moment*); नियमनिष्ठ, नियमाग्रही, विधाननिष्ठ, सिद्धान्तनिष्ठ, व्यवस्थाप्रिय; संक्षेपानुरोधी;

~ account, ~ meaning, ~ measurement, ~ nature, ~ statement.

**precisely** –'लि adv. यथार्थतः, सुतथ्यतः, सूक्ष्मतया, नियत रूपसे, निश्चित रूपसे, हूबहू ।

**preciseness** –'निस् n. नियतता[F], सुनिश्चितता[F], सुतथ्यता[F], निर्दिष्टता[F], निर्देश, सूक्ष्मता[F], याथार्थ्य, व्यक्तता[F], स्फुटता[F]; नियमनिष्ठा[F], नियमाग्रह, व्यवस्थाप्रियता[F] ।

**precisian** प्रि'सिज़न् n. नियमनिष्ठ, नियमाग्रही, व्यवस्थाप्रिय, कर्मठ, कर्मनिष्ठ, कर्मपरायण, नियमी, सख्त पाबन्द ।

**precisianism** –ज़ेनिज़म् n. नियमनिष्ठावाद, कर्मनिष्ठावाद; नियमनिष्ठा, नियमाग्रह, व्यवस्थाप्रियता[F]; कर्मठता[F], कर्मनिष्ठा[F], कर्म-परायणता[F], नियमितता[F], सख्त पाबन्दी[F] ।

**precision** –ज़न् n. यथार्थता[F], सुतथ्यता[F], (सांख्य०, ग०) सूक्ष्मता[F], यथातथ्यता[F], सुनिश्चितता[F], विशुद्धता[F], (मौ०) परिशुद्धि[F], परिशुद्धता[F], सुव्यक्तता[F], सुव्यवस्था[F], अचूकपन; (गुण०) सूक्ष्मतापूर्ण, अचूक, सूक्ष्म (~ *bombing, tools*); arm of ~ सूक्ष्मास्त्र, बन्दूक[F] या तोप[F] आदि; ~ grinder सूक्ष्मपेषक, महीन

पीसनेवाला; ~ instrument यथार्थमापी यन्त्र; ~ turner सूक्ष्मकर्म खरादिया।

**precisitonist** –ज़ॅनिस्ट् n. यथार्थतावादी,सुतथ्यतावादी, सूक्ष्मतावादी; व्यवस्थाप्रिय, नियमाग्रही, नियमनिष्ठ।

**precisive** –साइ'सिव् a. निर्देशात्मक, निश्चयात्मक, विशुद्ध; यथार्थ, सुतथ्य, ठीक-ठीक।

**preclimax**⊙ प्रि'क्लाइ'मैक्स् n. पूर्वकाष्ठा^F, (वन०) प्राक्चरम।

**preclude** प्रि'क्लूड् v.t. निवारण करना, प्रतिवारण करना, विरत करना, निवृत्त करना; प्रतिषेध करना, निषेध करना; प्रतिरोध करना, निरोध करना, व्यवधान डालना, प्रतिबन्ध लगाना, बाधा^F पहुँचाना, रोकना, बन्द करना; पृथक् रखना, बहिष्कृत रखना, परे रखना, दूर रखना, बाहर रखना; उपेक्षा^F करना; दुष्कर कर देना, असम्भव बना देना।

**precluded** –डिड् a. प्रतिवारित, प्रतिबाधित, विरत, निवृत्त, प्रतिषिद्ध, प्रतिरुद्ध।

**preclusion** –'ज़न् n. निवारण, प्रतिवारण, विरतीकरण, निवर्तन, प्रतिषेधन, निषेधन; प्रतिरोधन, निरोधन, प्रतिबन्ध, व्यवधान, बाधा^F पहुँचाना; पृथक्करण, बहिष्करण, बहिष्कार; दुष्कर कर देना।

**preclusive** –'सिव् a. निवारक, प्रतिवारक; प्रतिषेधक, प्रतिरोधक; प्रतिबन्धक, निरोधक।

**precoating** प्रीको'टिंग् n. (परि०) पूर्वलेपन।

**precocious** प्रि'को'शस् a. (पौधा) अकालपक्व, (शिक्षा०) अकालप्रौढ, अकालपुष्पी, पूर्वपक्व, कालपूर्व, बेमौसम फलनेवाला (~ *development*); (शिक्षा०) विलक्षण, (व्यक्ति) बाल-प्रौढ, अकाल-परिणत, अकाल-प्रतिभ।

**precociousness, precocity** –निस्, कॉ'सिटि nn. अकालपक्वता^F, (शिक्षा०) अकालप्रौढ़ता^F, अकाल-परिणति^F; (शिक्षा०) विलक्षणता^F; बालप्रौढ़ि^F, पूर्वविकास।

**precogitation** प्रीकॉजिटे'शन् n. पूर्वधारणा^F, पूर्व-विचारणा^F, पहलेका विचार।

**precognition** प्रीकॉग्नि'शन् n. पूर्वज्ञान, पूर्वबोध, पूर्व-परिचय, पूर्वजानकारी^F।

**precognosce** –नोस् v.t. पूर्वज्ञान प्राप्त करना, पूर्व-परिचित होना, पहिलेसे जानकारी^F रखना।

**preconceit** प्रीकॅन्सीट् n. पूर्वकल्पित भावना^F, पूर्वानुमान, पूर्वनिर्णय, पूर्वविचार, अग्रधारणा^F, पूर्वकल्पना^F।

**preconceive** प्रीकॅन्सीव् v.t. पूर्वचिन्तन करना, पूर्व-कल्पना^F करना, अग्रकल्पना^F करना, पूर्वनिर्णय करना, पूर्वधारणा^F बनाना, पूर्वानुमान करना, पूर्वसम्मति^F बना लेना, पहिलेसे सोच रखना।

**preconceived** –ड् a. पूर्वचिन्तित, पूर्वानुमानित, अग्रधारित, पूर्वसंकल्पित, पूर्वनिर्णीत (~ *idea*, ~ *diagnosis*)।

**preconception** प्रीकॅन्से'प्शन् n. (शिक्षा०) पूर्व-प्रत्ययन, पूर्वबोध, पूर्वचिन्तन, पूर्वकल्पना^F, पूर्वानुमान, अग्र-कल्पना^F, पूर्वनिर्णय, पूर्वधारणा^F, पूर्वभावना^F, अग्र-धारणा^F, पूर्वसम्मति^F, पक्षपात।

**preconization** प्रीकॅनाइज़े'शन् n. उद्घोषणा^F, (पोप द्वारा) सार्वजनिक स्वीकृति^F।

**preconize** –'कॅनाइज़् v.t. उद्घोषणा^F करना, प्रचार करना, ढिंढोरा पीटना, खुल्लमखुल्ला कहना; (सार्वजनिक रूपसे) प्रशंसा^F करना, सराहना; (नाम लेकर) पुकारना, गुहारना; (रोमन गिर्जेमें पादरीकी नियुक्ति^Fके लिए सार्वजनिक रूपसे) सहमति^F प्रदान करना।

**precursive** प्रि'कर्'सिव् a. प्राथमिक, आदि, पूर्ववर्ती, अग्रगामी।

**precursor** –सॅर् n. (चि०) पुरःसर; अग्रेसर, पूर्वग, पूर्वगामी, अग्रगामी, अग्रचारी, अग्रचर, पुरोगामी; (चि०) पुरोवर्ती; अग्रदूत, पुरोधावक; पूर्वपदाधिकारी, पदमें प्रथम।

**precursory** –रि a. = PRECURSIVE.

**predacious** प्रि'डे'शस् a. आखेटप्रिय, मृगयाजीवी, (कृषि०, जीव०) परभक्षी, शिकारप्रिय; हिंस्र, हिंस्रक, हिंस्रजीवी, हिंसाजीवी, दस्युवृत्ति, रक्तप्रिय, बनैला, खूँख्वार; हिंस्रकीय, हिंस्र-जन्तु-सम्बन्धी (~ *instinct*)।

**predacity** –डै'सिटि n. हिंस्रता^F, हिंस्रकता^F; बनैलापन।

**predate** प्रीडेट् v.t. पूर्वदिनांकित करना, गततिथि^F डालना, पिछली तारीख^F डालना।

**predatism** –ड्म n.(जीव०)परभक्षिता^F, अपाहारिता^F।

**predative**⊙ प्रे'डॅटिव् a. आखेटशील, आखेटप्रेम-विषयक, मृगयाजीविका-सम्बन्धी, शिकारी।

**predator**⊙ –टॅर् n. लुण्ठक, (कृषि०, जीव) परभक्षी, अपाहारी, अपहारी, लुटेरा, (कीट वि०) शिकारी कीट।

**predatory** –टॅरि a. लुण्ठक, उपद्रवी, अपहरणप्रिय, अपहारक, दस्युवृत्ति, दस्युस्वभाव, लुटेरा; (जन्तु०) हिंस्र, मृगयाजीवी; ~ union स्वार्थी संघ, ~ fishes (जीव०) मत्स्यभक्षी मीन।

**predecease** प्रीडिसीस' n. & v.t. पूर्वमरण (होना), पूर्वमृत्यु^F (होना)।

**predecessor** प्री'डिसेसॅर् n. (का०) पूर्ववर्ती, पूर्व-गामी, पूर्वाधिकारी; पूर्वग, पूर्वभूत, अग्रगामी, पूर्ववर्ती वस्तु^F; पितर, पूर्वज, पुरखा, बापदादा।

**predella** प्रिडे'ले n. वेदी-मंच, वेदिका-मंच।

**predesignate** प्रीडे'जिग्नेट् a. & v.t. पूर्वनिर्दि (करना), पूर्वाभिहित (करना); ~ proposition (दर्श मात्रिक तर्कवाक्य।

**predestinarian**[1] प्रिडे'स्टिनेॲ'रिॲन् n. भाग्यवाद अदृष्टवादी, नियतिवादी, दैववादी, दैष्टिक व्यक्ति।

**predestinarian**[2] a. दैवपर, दैववादी, अदृष्टवादी, भाग्यवादी, प्रारब्धवादी, नियतिवादी, दैवायत्त; दैववादीय, प्रारब्धवाद-विषयक।

**predestinarianism** –निज़्न् n. नियतिवाद, प्रारब्धवाद, दैववाद।

**predestinate**[1] प्रि'डे'स्'टिनेट v.t. प्रारब्धमें लिखना,

  

अदृष्ट निश्चित करना, भाग्यरेखा[F] डालना, नियति[F] निर्धारित करना; पूर्वविधान करना, पूर्वविहित करना, पूर्वनिरूपित करना, पूर्वनिर्दिष्ट करना, पहलेसे नियत करना।

**predestinate²** –नॅट् a. भावी, विधिविहित, भाग्यांकित, प्रारब्धांकित, पूर्वनियत, होनहार।

**predestination** –ने'शॅन् n. अग्रनिर्देश, दैववाद, मुक्तिविधान, अमरत्वविधान; (दर्श०) **पूर्वनियति**[F], नियति[F], अदृष्ट, प्रारब्ध, भावी[F], होनहार[F], तकदीर[F]।

**predestinator** –'टिनेटॅर् a. पूर्वविधाता, पूर्वनिर्णायक, पहलेसे ही भाग्य बतानेवाला।

**predestine** –न् v.t. पूर्वविधान करना; पूर्वनिरूपण करना, पूर्वनिर्देश करना, पूर्वनियत करना; प्रारब्धांकन करना, भाग्यरेखा[F] डालना, भावी[F] निश्चित करना, नियति[F] निश्चित करना।

**predestined** –ड् a. पूर्वनिर्दिष्ट, अग्रनिर्दिष्ट, पूर्वनियत; प्रारब्ध, दैवाधीन।

**predestiny** –नि n. पूर्वविधान, पूर्वनिर्णय; अमिट नियति[F], अटल भाग्य[F]।

**predetermination** प्रीडि'टर्मिने'शॅन् n. पूर्वनिश्चयन, पूर्वनिश्चय, पूर्वनिर्धारण, पूर्वनिर्णय, अग्रसंकल्प; पूर्वविधान, पूर्वनिर्देश।

**predetermine** –'मिन् v.t. पूर्वनिश्चय करना, अग्रनिश्चय करना, पूर्वनिर्धारण करना, पूर्वनिर्णीत करना, पूर्वसंकल्प करना; पूर्वविधान करना, पूर्वनिर्देश करना।

**pre-determined** प्रीडि'टर'मिन्ड् a. **पूर्व-निर्धारित** ( ~ cost )।

**predeterminism** –निज़्म् n. (दर्श०) **पूर्वनियतिवाद**।

**predial** प्री'डिॲल् a. क्षेत्रीय, क्षेत्र-सम्बन्धी, खेतका; ग्रामीण, देहाती।

**predicability** प्रे'डिकॅबि'लिटि n. अभिधेयता[F], विधेयता[F], वाच्यता[F]; प्रकथनीयता[F]।

**predicable¹** –डिकॅबॅल् n. अभिधेय वर्ग या वस्तु[F], विधेय पदार्थ, (दर्श०) **विधेय धर्म**, वाच्यतत्त्व; वचन, अभिधान, प्रकथन; विधान, व्यवस्था[F], पुष्टि[F]; (विशे० बहुव०) विधेयवर्ग।

**predicable²** a. अभिधेय, विधेय, वाच्य; प्रतिपाद्य, पोष्य, पोषणीय, स्थापनीय।

**predicament** प्रि'डिकॅमॅन्ट् n. विधेयमान वस्तु[F], पदार्थ, (विशे० बहुव०) अरस्तूके १० पदार्थ; वर्ग, जाति[F], दशा[F], अवस्था[F], वृत्ति, विकट परिस्थिति[F], कठिन परिस्थिति[F], विषमावस्था[F], कष्टावस्था[F], धर्मसंकट, दुःखद परिस्थिति[F]।

**predicamental** –मे'न'टॅल् a. विधेयमान वस्तु-विषयक, विधेयमान वस्तु-सम्बन्धी; विकट परिस्थिति-विषयक, कठिन समस्या-सम्बन्धी; धर्मसंकट विषयक, दुःखद परिस्थिति-सम्बन्धी, समस्यामूलक, संकटपूर्ण।

**predicant¹** प्रे'डिकॅन्ट् n. = PREDIKANT.

**predicant²** a. उपदेशरत, शिक्षारत, प्रचाररत।

**predicate¹** प्रे' (प्री)'डिकॅट्, n. (तर्क०, व्या०, दर्श०) **विधेय**, (जैसे, *he is a fool* में *a fool*); गुण, विशेषता[F], विशेषण।

**predicate²** –केट् v. t. (किसी वस्तु[F]की सत्यता[F]या अस्तित्वके विषयमें) प्रकथन करना, दृढ़ कथन करना, प्रतिपादन करना, निरूपण करना, निर्देश करना, पुष्टि[F] करना (*we ~ goodness or badness of a motive*); (तर्क०) विधान करना, (कर्ताके सम्बन्धमें कोई बात[F]) स्थापित करना।

**predication** –के'शॅन् n. प्रकथन, दृढ़कथन, अभिधान, निरूपण, प्रतिपादन, समर्थन, पुष्टि[F]।

**predicative** प्रि'डि'कॅटि'व् a. प्रकथयिता, अभिधाता, विधाता, विधायक, विधेयकारी, निरूपक, प्रतिपादक; ~ view (दर्श०) **विधेयमत**।

**predicatory** प्रे'डिकॅटॅरि a. औपदेशिक, प्राचारिक, उपदेश-विषयक; उपदेशरत, धर्म-प्रचारित; शिक्षाप्रद; उपदेशधर्मी, प्रचारधर्मी।

**predict** प्रि'डिक्ट्' v. t. पूर्वसूचित करना, भविष्यवाणी[F] करना, पहिलेसे बताना; उपदेश करना, समादेश करना।

**predictability** –टॅबि'लिटि n. पूर्वसूचनीयता[F], पूर्वलक्षणयुक्तता[F], होनहारी[F]।

**predictable** –टॅबॅल् a. पूर्वसूचनीय, (दर्श०) **पूर्वकथनीय**, भविष्यवचनीय, पूर्वलक्षणयुक्त, पूर्वानुमेय ( ~ *intervals* )।

**predicted** –टिड् a. (दर्श०) **प्रागुक्त**, ~ fire **पूर्वनिर्धारित शलक**।

**prediction** –'शॅन् n. भविष्यद्वाणी[F], भविष्यवाणी[F], कथन, भावीकथन, (दर्श०) **पूर्वकथन**, **भविष्य कथन**, **प्रागुक्ति**[F], **प्राक्कलन**, पूर्वकलन, पूर्वसूचना[F], आदेश, समादेश।

**predictive** –'टिव् a. पूर्वसूचक, लक्षणसूचक, लक्षणवाची, शकुनकारी; भविष्य-कथनात्मक, शकुनात्मक।

**predictor** –टॅर् n. भविष्यवक्ता, पूर्ववादी, पूर्वसूचक, अग्रनिरूपक; सिद्ध, आदेष्टा; पूर्वसूचित, अग्रनिर्देशक, (यन्त्र०), प्रीडिक्टर।

**predigestion** प्रीडिजे'स्'चॅन् n. (चि०) पूर्वपाचन[F]; कृत्रिम अर्ध पाचन (जिसमें अन्न शरीरमें जानेके पूर्व ही अधपच किया जाता है)।

**predikant** प्रे'डिकान्ट् (Du) n. डच पादरी (विशे० अफ्रीकामें); प्रोटेस्टैन्ट पादरी।

**predilection** प्रीडिले'क्'शॅन् n. प्राथमिकता[F], अभिमान; प्रवृत्ति[F], पूर्वानुराग, रुचि[F], पक्षपात, पूर्वस्नेह, चाह[F]।

**predispose¹** प्रीडिसपोज़् n. (वन०), **पूर्व वृत्ति**[F]।

**predispose²** प्रीडिस्पोज़् v. t. (भावना[F], रोग आदि की ओर) प्रवृत्त होना, प्रवणशील होना या करना, झुकना; पूर्वप्रवृत्त करना, उद्युक्त करना, प्रयुक्त करना, उद्यत करना, उन्मुख करना, अनुकूल बनाना, झुकाना।

**predisposed** –ड्' a. पूर्वप्रवृत्त, पूर्वोद्यत; उन्मुख।

**predisposing** –ज़िंग a. (चि०) रोगप्रवण।

**predisposition** –पॅज़ि'शॅन् n. क्षमता^F, योग्यता^F, पात्रता^F; (शिक्षा०) **पूर्ववृत्ति^F, पूर्वानुकूलता^F**, पूर्व प्रवृत्ति, 'प्रवृत्ति^F, शील, 'उद्युक्तता^F, प्रयुक्ति^F, उद्यतता^F, उन्मुखता^F, प्रवणता^F, प्रभाव्यता^F; (चि०) रोगोन्मुखता^F, रोगप्रवणता^F।

**predominance** प्रि'डॉ'मिनॅन्स् n. प्रमुत्व, प्रभविष्णुता^F, अधिकार, वर्चस्व, सत्ता^F, साम्राज्य; प्रावल्य, महत्त्व, विशेषता^F, प्राधान्य, प्रभाव, तूती^F बोलना, दाव, दबदबा, बोलवाला; प्राचुर्य, अधिकता^F, आधिक्य, अतिरेक।

**predominant** –न्ट् a. प्रभविष्णु, प्रधान, वर्चस्वी; प्रबल, सर्वप्रमुख, अधिभावी, प्रभावी; प्रचुर, अधिक, सातिरेक, हावी।

**predominantly, predominatingly** –लि, –टिंग्लि, advv. प्रभविष्णुतया, प्रधानतः, प्रबलतया, प्रचुरतया, अधिकतः, सातिरेक, हावी होते हुए।

**predominate**[1] –नेट् v. i. (किसीपर) प्रभुता^F या प्रभुत्व रखना, आक्रान्त करना, सत्ता^F स्थापित करना, अधिकार जमाना, दबाना, मुट्ठी^F में रखना; वरीयस् होना, श्रेष्ठ होना, प्रबल होना, प्रधान होना; प्रचुर होना, अधिक होना, अतिरेकमें होना, भरमार होना।

**predominate**[2] –नॅट a. (कृषि०) **प्रभावी**।

**predominating** –नेटिंग् a. = PREDOMINANT ( ~ *authority* ).

**predomination** –ने'शॅन् n. प्रभुता^F, प्रभुत्व, प्रभविष्णुता^F, आक्रान्ति^F, सत्तास्थापन, अधिकार जमाना; वरिष्ठता^F, श्रेष्ठता^F, प्रबलता^F, प्रधानता^F; आधिक्य, प्रचुरता^F, अतिरेक, भरमार।

**pre-eminence** प्री-ऍ'मिनॅन्स n. उत्कर्ष, श्रेष्ठता^F, वरेण्यता^F, वैशिष्ट्य, प्राधान्य, प्रधानता^F, प्रमुखता^F, अग्रगण्यता^F, उत्तमता^F।

**pre-eminent** –न्ट् a. उत्कृष्ट, परम, श्रेष्ठ, वरेण्य, विशिष्ट, प्रधान, सर्वप्रधान, प्रमुख, अग्रगण्य, उत्तम।

**pre-eminently** –लि adv. सविशेष, सातिशय, प्रधानतः, सर्वप्रधान-रूपेण, अग्रगण्य रूपसे, बढ़कर।

**pre-emphasis** प्रीऍ'म्'फॅसिस् n. **पूर्वबलन**।

**pre-empt** प्री-ऍ'म्प्ट्' v. t. & i. पूर्वक्रमेण प्राप्त करना, पूर्वक्रियाधिकारसे प्राप्त करना; अग्रक्रयण करना ⊙; (ला०) पूर्वाधिकार करना, पहिले हथिया लेना; (ब्रिजके खेलमें) पूर्वक्रमसे हाथ बोलना।

**pre-emption** – प्'शॅन् n. अग्रक्रय, (का०) **पूर्वक्रय**; अग्रक्रयाधिकार, पूर्वक्रयाधिकार; (का०) **हकशफ़ा**।

**pre-emptive** –'टिव् a. पूर्वक्रमिक, सर्वोच।

**pre-emptor** –टॅर् n. (का०) **पूर्व-क्रयाधिकारी, शफ़ी**।

**preen** प्रीन्[1] v. t. (पंखोंको चोंच^F से) सँवारना, ठीक करना; (व्यक्तिका स्वयंको) सुसज्जित करना, सजाना, बनाना।

**pre-engagement** प्री-इॅन्गेज्'मॅन्ट् n. पूर्वप्रतिज्ञा^F, पूर्वसंकल्प।

**preening** प्री'निंग् n. चंचुसाधन, चंचुस्नेहन।

**pre-existence** प्री-इॅग्'ज़िस्'टॅन्स् n. पूर्वजन्म, पूर्वजीवन; (दर्श०) **प्राग्भाव**।

**pre-existing** –टिंग् a. **पूर्ववर्त्ती**,(~ *debt*,~ *rock*)।

**pref.** *preface.*

**prefabricate** प्रीफ़ै'ब्रिकेट् v. t. पूर्वनिर्माण करना, अग्रगठन करना, पहलेसे बना रखना।

**prefabrication** –के'शॅन् n. (यंत्र०) **पूर्वविरचन**, पूर्वनिर्माण, अग्रनिर्माण, अग्रगठन^F।

**preface**[1] प्रे'फ़ॅस्, n. मुखबन्ध, उपक्रम, उपोद्घात, आमुख, (विधा०) **प्राक्कथन**, पूर्वपीठिका^F, प्रस्तावना^F, भूमिका^F; वाङ्मुख, भाषणका आरम्भिक भाग।

**preface**[2] v. t. मुखबन्ध रचना, उपोद्घात लिखना, आमुख लिखना, प्राक्कथन लिखना, भूमिका^F लिखना; (व्याख्यान आदि) उपक्रान्त करना, प्रारम्भ करना, (एक घटना^F का दूसरी घटना^F के) भूमिकास्वरूप होना; (v. i.) प्राक्कथन करना, उपक्रम करना।

**prefacer** –सॅर् n. मुखबन्धकार, उपक्रम रचयिता, उपोद्घातरचयिता, आमुख-लेखक, प्राक्कथनकार, पूर्वपीठिकाकार, भूमिका-लेखक; वाङ्मुखकर्ता, भाषणके आरम्भिक भागका रचयिता।

**prefatorial, prefatory** प्रॅफ़ॅटॉ'रिॲल्, –फ़ॅटॅरि aa. मुखबन्धीय, उपोद्घातीय, प्राक्कथन-सम्बन्धी, आमुख-विषयक, प्रस्तावनात्मक, भूमिका-सम्बन्धी।

**prefect** प्री'फ़ेक्ट् n. (रोमनपुराण तथा फ्रांस) प्रशासक, अधिनायक, प्रशासनाधिकारी; (शिक्षा०) (कुछ सार्वजनिक विद्यालयोंमें) नायक, वर्गाध्यक्ष, कक्षाप्रधान, प्रीफेक्ट।

**prefectoral, prefectorial** प्रिफ़ेक्'टॅरॅल्, प्रीफ़ेक्टॉ'रिॲल् aa. प्रशासकीय, प्राध्यक्षीय, नायकोचित।

**prefectural** –'चॅरॅल् n. प्रशासक-पद-विषयक; वर्गाध्यक्षपदीय।

**prefecture** प्री'फ़िक्च्युॲर् n. प्रशासक-पद, प्राध्यक्ष-पद; प्रशासकपदावधि^F, प्राध्यक्षपदावधि^F; प्रशासक या प्राध्यक्ष-निवेश; प्रशासक या प्राध्यक्षके अन्तर्गत क्षेत्र।

**prefer** प्रिफ़र्' v. t. उन्नत करना, पदवृद्धि^F करना, स्थानोन्नति^F करना, वृद्धि^F करना, बढ़ती^F करना; प्रवर्तन करना; पुरोभूत करना, पुरोभरण करना, उपस्थापि[त] करना, प्रस्तुत करना, **आरोप करना, करना**, देना, आ[गे] धरना, पेश करना; (रसा०) **अधिमान्यता^F दे[ना]**, वरीयता^F देना, **अधिमान देना**, प्रशंसा^F करना, प्र[शस्त] समझना, श्रेयस्कर समझना, श्रेष्ठ मानना, अ[च्छा] मानना, पसन्द करना (~ *to leave it alone*)।

**preferability** प्रॅफ़रॅबि'लिटि n. वरिष्ठता^F, अधि[मा]न्यता^F, श्रेयस्करता^F, गरिष्ठता^F, वरेण्यता^F, अधिक अ[च्छा] होना।

**preferable** –'फ़रॅबॅल् a. अधिमान्य, वरीय, श्रेयस्कर, गरीयस्, उत्तम, वरेण्य, अधिक अच्छा।

**preferableness** –नि'स n. = PREFERABILITY.

**preference** –रॅन्स् n. **अधिमान**, प्राथमिकता^F, **अभिरुचि^F**, **वरीयता^F**, अधिमान्यता^F, अधिकानुराग, आदरातिशय; **तरजीह^F**; अधिमानित वस्तु^F; (विशे० ऋण-

शोधनका) पूर्वाधिकार; अधिमान-दान, (व्यापार इत्यादिमें, किसी देशको दूसरेसे) अधिक मान देना; पसन्द; आदर; ~ bond पूर्वाधिकार-बन्ध; ~ share पूर्वाधिकार अंश; ~stock पूर्वाधिकार-स्कन्ध;

~ creditors, ~ dividend, ~ function, ~ schemes, ~ share, ~ surface, ~ system.

**preferential** –रे'न्‌शल्‌ a. (रसा०) **वर्णनात्मक; अधिमान्य,** (अर्थ०) **पूर्वाधिमानी,** अधिमानी, अधिमानात्मक, पक्षपातपूर्ण, **तरजीही ।**

~ adsorption, ~ combustion, ~ creditor, ~ duties, ~ hiring, ~ payments, ~ rate, ~ traffic, ~ treatment.

**preferentialism** –शॅलिज़्म्‌ n. प्राथमिकतावाद, सुविधावाद, अधिमानवाद।

**preferentialist** –लिस्ट्‌ n. प्राथमिकतावादी, सुविधावादी, अधिमानवादी ।

**preferment** प्रिफ़र्‌'मॅन्ट्‌ n. उन्नति[F], पदोन्नति[F], पदोत्कर्ष, अधिमान, स्थानोन्नति[F]; प्रतिष्ठापद, गौरवास्पद, बढ़ती[F], तरक्की[F] ।

**preferred** –र्ड्‌' a. अधिमानित, अधिमान-प्राप्त, (का०) **पूर्वभावी;** ~ shares, stock, etc. पूर्वाधिकार-अंश, स्कन्ध आदि ।

**preferrer** –'रॅर्‌ n. उन्नतिकर्ता, पदवृद्धिकर्ता, स्थानोत्कर्षकर्ता, बढ़ती करनेवाला; प्रवर्तक; पुरोभर्ता, उपस्थापयिता; प्रस्तुतिकर्ता, पेश करनेवाला; अधिमाता, प्रशंसक, प्रवर समझनेवाला, श्रेयस्कर समझनेवाला ।

**prefigurate**[1] प्रीफ़ि'ग्यूरेट्‌ v. t. पूर्वकल्पना[F] करना, पहिले सोच लेना; दिग्दर्शन करना, पूर्वप्रतिबिम्बित करना ।

**prefigurate**[2] –रॅट्‌ a. पूर्वकल्पित, पूर्वचिन्तित, पूर्वदिग्दर्शित ।

**prefiguration** –रे'शॅन्‌ n. पूर्वदिग्दर्शन, पूर्वाभिव्यक्ति[F], पूर्वचित्रण, पूर्वगत झलक[F] ।

**prefigurative** –'ग्यूरॅटिव्‌ a. पूर्वदिग्दर्शनात्मक, पूर्वलक्षणात्मक, पूर्वचित्रात्मक, पूर्वप्रतिबिम्बात्मक ।

**prefigure** प्रीफ़ि'गॅर्‌ v. t. पूर्वप्रतिबिम्ब दिखाना, दिग्दर्शन कराना, पूर्वचित्र दिखाना; पूर्वचित्र करना, पूर्ववर्णित करना, पहिलेसे कल्पना[F] करना ।

**prefigurement** –मॅन्ट्‌ n. = PREFIGURATION.

**prefix**[1] प्री'फ़िक्स्‌ n. **उपसर्ग;** उपपद, आस्पद (जैसे, Mr., Mrs., Sir, Dr.) ।

**prefix**[2] v. t. पूर्वविन्यस्त करना, अग्रन्यस्त करना, संयोजित करना, आदिमें जोड़ना, पहले जोड़ना; उपसर्जन करना, उपसर्ग लगाना ।

**prefixion, prefixeturs** –क्‌'शॅन्‌ ; –'च्युअॅर्‌ n. पूर्वविन्यास, पूर्वयोजना, पूर्वप्रत्ययन, पूर्वोपसर्जन ।

**prefloration** प्रीफ़्लॅरे'शॅन्‌ n. पूर्वकलिका-रचना[F], पूर्वकलिका-दल-विन्यास ।

**prefoliation** प्रीफ़ोलिए'शॅन्‌ n. पर्णकलिका-रचना[F], मुकुलपत्र विन्यास, (वन०) **कलिकापर्ण-विन्यास ।**

**preform** प्रीफ़ॉर्म' v. t. पूर्वनिर्माण करना, पूर्वगठित करना, पूर्वरचना[F] करना, पहिलेसे गढ़ना या बनाना ।

**preformation** –मे'शॅन्‌ n. पूर्वनिर्माण; पूर्वगठन, पूर्वरचना[F], पूर्वरूप ।

**preformationist** –निस्ट्‌ n. (कृषि०) **प्राक्घटनवादी ।**

**preformative**[1] –'मॅटिव्‌ n. रचनात्मकोपसर्ग, उपसर्गरूप रचनात्मक शब्द ।

**preformative**[2] a. पूर्वनिर्माणात्मक, पूर्वगठनात्मक, पूर्वरचनात्मक; (रचनात्मक तत्त्वके रूपमें) पूर्वस्थित, पूर्वस्थापित ।

**preformed** –म्ड्‌' a. पूर्वनिर्मित, पूर्वरचित, पहिलेसे गढ़ा हुआ ।

**preformism** –मिज़्म n. (शिक्षा) **कोशिकावाद ।**

**pregenital** प्रीजे'निटॅल्‌ a. (चि०) लिंग प्राधान्यपूर्व, जननपूर्व ।

**pregnable** प्रे'ग्‌निबॅल्‌ a. जेय, सुजेय; सुगम ।

**pregnancy** प्रे'ग्‌नॅन्सि n. (चि०, श० र० शा०) **सगर्भावस्था,** सगर्भता[F], (चि०) **गर्भिणीता[F],** गर्भधारण, गर्भग्रहण, गर्भिणीभाव ।

**pregnant** a. गर्भधारिणी, (कृषि०, श०र०शा०) सगर्भा, **गर्भवती,** गर्भिणी, अन्तर्वत्नी, आपन्नसत्त्वा, (कृषि०) **गाभिन,** ओरई; भारी पैरवाली; उद्भावनामय, कल्पनापूर्ण; फलगर्भ, आढ्य, वरदायी, परिणामकारी; (शब्द या कृत्य) गूढ़, सारगर्भित, अर्थगर्भ, अर्थपूर्ण, विचारपूर्ण; भारी, भरा हुआ; ~ construction (व्या०) अर्थादेशपूर्ण रचना[F]; ~ uterus (चि०) सगर्भ गर्भाशय ।

**prehensile** प्रिहे'न्‌'सिल्‌ a. ग्रहणक्षम, (जीव०) **परिग्राही,** ग्रासक्षम, पकड़नेवाला (~ *tail*) ।

**prehensility** प्रीहे'न्सि'लिटि n. ग्रहणक्षमता[F], परिग्राहिता[F], ग्रासक्षमता[F] ।

**prehension** –'शन्‌ n. बोध, समझ[F]; (कृषि०) **परिग्रहण,** ग्रास; धारण, ध्यान ।

**prehensor** ⊙ –'सॅर n. ग्रहीता, धारयिता ।

**prehensory** ⊙ –'रि a. ग्रहण-सम्बन्धी, ग्रहणशील; धारयिता-सम्बन्धी, ग्रहण करनेवालेसे सम्बन्धित ।

**prehistoric** प्रीहिस्टॉ'रिक्‌ a. (नृ०, इति०) **प्रागैतिहासिक,** पूर्वैतिहासिक, इतिहासपूर्व;

~ age, ~ animal, ~ archaeology, ~ cemetery, ~ mane.

**prehistory** –'टॅरि n. प्रागैतिहासिक सामग्री[F], प्रागैतिहासिक युग, प्रागितिहास-काल ।

**prejudge** प्रीजज्‌' v.t. अकालनिर्णय करना, पूर्वनिर्णय करना, (विना जाँच[F]के) फैसला करना; पूर्वनिष्कर्ष निकालना, पहिलेसे ही मत स्थिर करना, आगेसे ठानना ।

**prejudg(e)ment, prejudication** –मॅन्ट, प्रीजूडिके'शन्‌ nn. पूर्वनिर्णय, पूर्वनिष्कर्ष, पूर्वनिश्चय, पूर्वन्याय ।

**prejudicate** प्रीजू'डिकेट्‌ v.t. & i. पूर्वनिर्णय कर लेना, पूर्वधारणा बना लेना, पहिलेसे ही समझ[F] रखना ।

**prejudicative** –'टिव् a. पूर्वनिर्णयशील, पूर्वधारणापर, पहिलेसे ही समझ रखनेवाला।

**prejudice**[1] प्रे'ज़ुडिस् n. संग, पक्षपात, **पूर्वग्रह**, विधारणा^F, पक्षग्रहण, तरफ़दारी^F (~ *against in, favour of*); चेतोविकार, अविचारमति^F, अरुचि^F, प्रतिकूलता^F, अननुकूलता^F; (का०) **अपकृति^F**, क्षति^F, अपाय, नाश, हानि^F, घाटा, बिगाड़; कुफल, (विधा०) **प्रतिकूल प्रभाव, विपरीत प्रभाव**, दुष्परिणाम, हर्ज।

**prejudice**[2] v.t. पक्षपात करना, पक्षग्रहण करना, तरफ़दारी^F करना; (अधिकार, अभ्यर्थना^F या वक्तव्यको) आवर्जित करना, विकृत करना, बिगाड़ना; (व्यक्तिको) पक्षमें करना, फोड़ लेना, मिलाना; *without* ~ निष्पक्ष, पक्षपातरहित।

**prejudiced** –'ड् a. पक्षपातयुक्त, पूर्वग्रहपूर्ण।

**prejudicial** '–श्ल् a. पक्षपातजनक, पक्षपातकर; पक्षपातपूर्ण, विपरीत, प्रतिकूल, विरुद्ध; अहितावह, अपकारक, क्षतिजनक, हानिकर, हानिप्रद; ~ *to* के प्रतिकूल, के लिए हानिकर।

**prelacy** प्रे'लॅसि n. महन्तपद, मठाधीशपद, धर्माचार्यपद; महन्तगण, गिर्जाध्यक्षवर्ग; महन्तराज्य, गिर्जाई शासन।

**prelate** –'लॅट् n. धर्माध्यक्ष, मठाधीश, महन्त, गिर्जाध्यक्ष, प्रिलेट।

**prelatess** –'टि'स् n. मठाध्यक्षा^F, महन्तिन^F; (हास्य०) मठाध्यक्ष-पत्नी^F, महन्त-पत्नी^F।

**prelatical** प्रि'लै'टिकॅल् a. मठाधीशीय, मठाधीशविषयक, महन्त-सम्बन्धी, गिर्जाध्यक्ष-सम्बन्धी, प्रिलेटका; महन्तपद-विषयक, मठाधीशपद-विषयक, गिर्जाध्यक्षपदविषयक; महन्तराज्य-विषयक, गिर्जाई शासन-सम्बन्धी।

**prelatism** प्रे'लॅटिज़्म् n. = PRELACY.

**prelatist** –'टिस्ट् n. महन्तराज्यवादी, गिर्जाई शासनका पक्षपाती।

**prelatize** –'टाइज़् v.t. गिर्जाघरोंको महन्त-शासनके अन्तर्गत लाना।

**prelature** –'ट्युअॅर् n. महन्ती, गिर्जाध्यक्षपद; महन्तजन, गिर्जाध्यक्षगण।

**prelect** प्रि'ले'क्ट् v.i. वक्तृता^F देना, भाषण करना, व्याख्यान देना, वक्तव्य देना, बोलना।

**prelection** –क्'शॅन् n. वक्तृता^F, भाषण, व्याख्यान, वक्तव्य।

**prelector** –टॅर् n. वक्ता, व्याख्याता, भाषणकर्ता, अध्यापक।

**prelibation** प्रीलाइबे'शॅन् n. पूर्वास्वाद, पूर्वभुक्ति^F; (प्रा०, ला०) पूर्वानुभव, पूर्वबोध, पूर्वाभास।

**prelim** प्रि'लिम् n. (बोल०, *preliminary* का संक्षेप) पूर्वपरीक्षा^F, पूर्वपरीक्षण, प्राथमिक परीक्षा^F, प्राथमिक जाँच^F।

**preliminary**[1] –'मिनॅरि n. पूर्वकार्य, पूर्वविषय, प्राथमिक प्रबन्ध, प्रारम्भिक व्यवस्था^F; उपक्रम, तैयारी^F (प्रायः बहुव० में)।

**preliminary**[2] a. प्राथमिक (चि०, राज०) **प्रारम्भिक** परिचयात्मक, प्रास्ताविक, प्रस्तावनारूप, प्रबन्धात्मक, उपक्रमस्वरूप;
~ action, ~ adjustment, ~ arrangements, ~ budget, ~ canvass, ~ course, ~ dividend, ~ enquiry, ~ estimate, ~ examination, ~ expenses, ~ grant, ~ injunction, ~ inspection, ~ investigation, ~ measure, ~ notice, ~ objection, ~ operation, ~ point, ~ report, ~ sorting, ~ stage, ~ storing, ~ surface, ~ survey, test, ~ treaty, ~ wave.

**prelude**[1] प्रे'ल्यूड् n. आमुख, प्रस्तावना^F, भूमिका^F, मंगलाचरण, पूर्वरंग; उपक्रम, प्रारम्भ, शुरुआत; (संगीत) आलाप, स्वरालाप, पूर्वालाप, लय, स्वरमिलाप।

**prelude**[2] v.t. & i. भूमिकास्वरूप होना, उपक्रमस्वरूप होना; प्रास्ताविक कार्य करना, प्रास्ताविक घटना होना; द्योतक होना, सूचक होना, शकुनरूप होना; द्योतन करना, सूचित करना; भूमिका^F बाँधना, उपक्रम करना; अलापना, लय^F भरना।

**preludial** –'डिअॅल् a. प्रास्ताविक मंगलाचरण-सम्बन्धी, भूमिकास्वरूप; प्रारम्भिक, उपक्रमीय, परिचयात्मक आदि।

**preludize**–'ल्यूडाइज़् v.t. प्रस्तावना रचना, भूमिका^F लिखना; उपक्रम करना, आरम्भ करना; स्वरसन्धान करना, राग प्रारम्भ करना, आलाप भरना।

**prelusion** –यू'ज़न् n. प्रस्तावना^F, भूमिका^F, उपक्रम; पूर्वद्योतन, पूर्वलक्षण, पूर्वशकुन; आलाप।

**prelusive** –'सिव् a. प्रास्ताविक, भूमिकास्वरूप; पूर्वद्योतनात्मक; पूर्वलक्षणात्मक; पूर्वशकुनात्मक; आलापात्मक।

**prematernity** प्रीमॅटर्'निटि a. (चि०) प्रसवपूर्व, गर्भावस्थीय, गर्भावस्था-सम्बन्धी, गर्भावस्था-विषयक।

**premature** प्रे'मॅच्युअॅर् a. (कृषि०) **प्राक्पक्व,** अकालपक्व, अकालप्रौढ़, अकालपरिणत; अपक्व, कालपूर्व, अकाल, अकालिक, असमय, **समयपूर्व**, कच्चा;
~ cessation, ~ condemnation, ~ contraction, ~ death, ~ decay, ~ decision, ~ delivery, ~ encashment, ~ grazing, ~ increment.

**prematurely** –लि adv. अकालतः, असमयमें।

**prematureness, prematurity** –निस्,–रिटि nn. अपक्वता^F, पूर्वपक्वता^F, अकालपक्वता^F, अकालिकता^F, असामयिकता^F, कच्चापना; (वाणि०) **भुगतानपूर्वता^F**।

**premaxilla** ⊙ प्रीमैक्'सिलॅ n. (चि०) **पुरःऊर्ध्वहनु;** (जीव०) **अग्रजम्भिका^F**, T.

**premeditate** प्रि'मे'डिटेट् v.t. पूर्वविमर्श करना, पूर्वसंकल्प करना, पूर्वचिन्तन करना, पूर्वविचार करना; (मनमें) गढ़ना, ठहरा लेना।

**premeditated** –टि'ड् a. पूर्वसंकल्पित, (का०) **पूर्वचिन्तित**, पूर्वकल्पित;

~ design, ~ killing, ~ malice.

**premeditation** –टे'शन् n. पूर्वविमर्श, पूर्वसंकल्प, (का०) **पूर्वचिन्तन**, पूर्वविचार, **पूर्वविचारणा**F, परिकल्पना F, मनोरचना F ।

**premier**[1] प्रे˘(प्री)'मिअर n. **प्रधानमन्त्री**, प्रीमियर; **आदि प्रदर्शन** ।

**premier**[2] a. वरिष्ठ, श्रेष्ठ, सर्वप्रथम, अग्रणी, प्रधान, प्रमुख (~place); मुख्य, मुखिया, अगुवा ।

**premiere** (F) n. **प्रथम प्रदर्शन**, प्रथम अभिनय ।

**premiership** –शिप् n. प्रधानमन्त्रित्व, प्रधानमन्त्रि-पद; प्रधानमन्त्रि-कार्यकाल ।

**premillenarian** प्रीमिलि˘ने'अरिअन् n. सहस्राब्दवादी, सहस्राब्दसिद्धान्ती (इस बातFका विश्वासी कि हजार वर्षोंके पूर्व ईसाका फिर अवतार होगा ) ।

**premillennial** प्रीमिले˘'निअल् a. वर्तमान संसार-विषयक, आधुनिक संसार-सम्बन्धी, अगले युगसे पहला ।

**premillennialism** –लिज़्म् n. सहस्राब्दवाद, सहस्राब्दी-सिद्धान्त (यह विश्वास कि सहस्राब्दीके पूर्व ईसा इस पृथ्वीपर शासन करेंगे) ।

**premillennialist**–लिस्ट् n. = PREMILLENARIAN.

**premise**[1]**,-ss** प्रे'मिस,-स् nn. (तर्क० प्रायः *premiss*) पक्ष, हेतु, अवयव, पूर्वावयव, प्रतिज्ञा F, (बहुव०) पूर्वोक्त वस्तुएँF, (दर्श०) **आधार-वाक्य**; पूर्वकथित तथ्य; (कानून) पूर्वोक्त भूमिF, पूर्वोक्त गृह, पूर्वोक्त कृषिF आदि; (बहुव०) निवास, आवास, भवन, निलय, गृह, घर; (विधा०) **स्थान**; गृहपरिभाग, गृहसीमाF, गृहपरिसर, गृहोपान्त, (का०) **परिसर, आमुख, आदि-खण्ड**; अहाता, घेरा ।

**premise**[2] प्रि˘माइज् v.t. उपक्षेप करना, उपन्यस्त करना, उपक्रम करना; प्रस्तावना रूपमें कहना, भूमिकाF बाँधना ।

**premiss** प्रे˘'मिस् n. = PREMISE.

**premium** प्री'मिअम् n. लाभ, फल, प्रतिफल, पुरस्कार, पारितोषिक, इनाम; प्रव्याज, परिभाग, अधिशुल्क, प्राशुल्क, अधिलाभ, **बढ़ौती**F, बढ़ोतरीF, (बीमाका) **प्रीमियम, बीमा-किस्त**F, किस्तF; (का०) **अधिमूल्य, नजराना**; शुल्क, शिक्षणशुल्क, सिखवाईF, पढ़वाईF; बट्टा, भुनवाईF; *at a* ~ वास्तविक मूल्यसे अधिकमें, बट्टा काटकर, भुनवाईF देकर; (ला०) अतिप्रतिष्ठित, अतिसम्मानित; ~ **pay** (अर्थ०) **बढ़ौती**F; ~ **income बीमाकिस्त आय**F; *put a ~ on* उद्दीप्त करना, उत्तेजित करना, प्रेरित करना; वृद्धिF करना; सोनेमें सुगन्धF मिलाना, चार-चाँद लगाना; जलमें नमक छिड़कना, आगमें घीF डालना ।

**premolar** प्रीमो'लर n. (चि०, जीव०) **अग्र चर्वणक, अग्रचर्वणदन्त**, पुरोहानव्य, दाढ़ोंके आगेका दाँत, खीसF ।

**premonish** प्रि˘मॉ'निश् v.t. पूर्वादेश देना; पूर्व प्रबोधन करना, पूर्व चेतावनीF देना, चेतावनीF देना ।

**premonition** प्रीमनि'शन् n. प्रबोध, पूर्वबोध, (शिक्षा०) **पूर्वाभास**, अग्रबोध, (प्रा०भू०) **पूर्वसूचना**, प्राक्शंसनाF, प्रबोधन, चेतावनीF ।

**premonitor** प्रि˘मॉनिटर् n. प्रबोधक, पूर्वबोधक, अग्रबोधक, पूर्वसूचक, प्राक्शंसक, सचेत करनेवाला ।

**premonitory** –रि a. प्रबोधी, पूर्वबोधी, अग्रबोधक, (प्रा०भू०) **पूर्वसूचक**, प्राक्शंसी, सचेत करनेवाला ।

**premorse** प्रि˘मॉर्स् a. (वन०,कृमि०) ठूँठा, बूँचा, कटा ।

**premunition** प्रीम्यूनि'शन् n. (चि०) **संक्रमणी प्रतिरक्षा**, अभिक्षमताF, अभिरोग-क्षमताF ।

**premunity** –'निटि n. (चि०) रोगक्षमताF, अभिरोग-क्षमताF, अभिक्षमताF ।

**prenatal** प्रीने'टल् a. गर्भावस्था-विषयक, गर्भावस्था-सम्बन्धी, प्रसवपूर्व, **जन्म-पूर्व**, जन्मके पहिले;
~ behaviour, ~ care, ~ clinic, ~ contaminatian.

**prender** प्रेण्डर् n. पूर्वग्रहणाधिकार, दिये जानेके पहले किसी वस्तुFको लेनेका अधिकार ।

**prenomen** प्रीनोमे˘न् n. व्यक्ति-नाम, वैयक्तिक नाम, वंश-नामके पूर्वका नाम; ईसाई नाम, क्रिश्चियन नाम ।

**prenominal** ⊙ –मिनल् a. व्यक्तिनामीय, व्यक्तिनाम विषयक, व्यक्तिगत नाम-सम्बन्धी; वैयक्तिक नाम-सम्बन्धी, ईसाई नाम-विषयक, क्रिश्चियन नाम-सम्बन्धी ।

**prenotify** प्री'नॅटिफाइ v.t. पूर्वाधिसूचित करना ।

**prenotum** प्रीनो'टम् n. (जीव०) **पूर्वपृष्ठक** ।

**prentice** प्रे˘न्'टिस् n. & v.t. = APPRENTICE; ~ hand नवशिक्षित, अनुभवहीन, नौसिखिया, अनाड़ी, फूहड़ ।

**prenticeship**–शिप् n.(प्रा०) = APPRENTICESHIP.

**prenubile** प्रीन्यूबिल n. (शिक्षा०) **कौमार काल** ।

**preoccupancy** प्रि˘ऑ'क्यूपॅन्सि n. पूर्वाभिधारण, पूर्वाधिकार, पूर्वभोग, पूर्वाभिधारिताF ।

**preoccupate** –पेट् v.t. प्रत्याशाF करना, पूर्वधारणाF बना लेना; पूर्वाधिकार करना, पहलेसे ही कब्जा बना लेना ।

**preoccupation** –पे'शन् n. पक्षपात, पूर्वग्रह, पूर्वधारणाF, पूर्वनिर्णय; पूर्वाभिधारण, पूर्वाधिकार, पूर्वभोग, पूर्वाक्रम; सर्वोपरि व्यापार; पूर्वव्यग्रताF; अनन्यमनस्कताF, लवलीनताF, निमग्नताF, तल्लीनताF, धुनF ।

**preoccupied** –क्यूपिड् a. पूर्वाधिकृत; पूर्वव्यग्र; अनन्यमनस्क, तल्लीन, विचारमग्न ।

**peoccupy** –पाइ v.t. पूर्वाधिकार करना, पूर्वग्रहण करना, पूर्वक्रम करना, पूर्वभोग करना; (मस्तिष्क आदिको) निमग्न करना, तल्लीन करना, चिन्तनरत करना ।

**preoperative** प्रीऑ'पॅरेटिव n.(चि०)**पुरः शल्य कर्म** ।

**preoption** प्रीऑप'शन् n. पूर्वविकल्प, पहला चुनाव, पहली पसन्दगीF; पूर्वविकल्पाधिकार, पहले चुनावका अधिकार ।

**preopercular** प्रीऑपॅर्'क्यूलर n. (जीव०) अग्रच्छदिकाF ।

**pre-oral** प्री-ऑ'रॅल् a. **मुखपूर्व** (~ *pit*), मुखके सामने ।

**prep.** preparation; preparatory; preposition.

**prep.** प्रे`प्' n. (*preparation* का संक्षेप) गृहकार्य, घरका काम; पाठकी तैयारी^F, पढ़ाई^F की तैयारी^F ।

**prepaid** प्रीपेड्' a. (वाणि०) पूर्वदत्त (~ *postage*), पेशगी दिया ।

**preparable** प्रि`पेअ'रॅबॅल् a. प्रकल्प्य, परिकल्पनीय, उपकल्पनीय, उपक्रमणीय; सज्जा योग्य, सज्जीकरणीय, योजनीय, प्रस्तुत्य; उद्यमनीय, कटिबन्धनीय, तैयारी योग्य ।

**preparation** प्रे`पॅरे'शॅन् n. प्रकल्पन, परिकल्पन, उपकल्पन, उपक्रम, उपक्रमण; सज्जा^F, सज्जीकरण; योजन, प्रस्तुति^F, पूर्वव्यस्तता^F, उद्यम, कटिबद्धता^F, तत्परता^F, सन्नद्धता^F, (प्रायः बहुव०) संभार, उपकरण, व्यवस्था^F, प्रबन्ध, बन्दोबस्त, (विधा०) तैयारी^F, (रसा०) तैयार करना, बनाना, इन्तजाम; (पाठोंकी) तैयारी^F, विनिर्माण, विरचन; (रसा०) सम्पाक (~ *leave*, ~ *room*), विनिर्मित पदार्थ; (संगीत) रागविधान, लयविधान; *make ~s for* प्रबन्ध करना, व्यवस्था^F करना, विधान करना, सरंजाम देना, टीमटाम^F करना ।

**preparationist** –निस्ट् n. युद्ध-सज्जावादी, युद्धोद्यतिवादी, युद्ध-सन्नद्धतावादी ।

**preparative**[1] प्रि`पॅ'रॅटिव n. आयोजनात्मक कार्य; सिद्धता-साधन, उपक्रम-साधन, तैयारी^F; (सेना०, नौसेना०) भेरी-घोष, बिगुलध्वनि^F ।

**preparative**[2] a. आद्य, प्रथम, उपकल्पक, उपक्रमानुकूल, उपक्रमीय; विधानात्मक, आयोजनात्मक, तैयार करनेवाला ।

**preparator** –टॅर् n. (विशे० संग्रहालय इत्यादिका) प्रस्तुतकर्ता, तैयार करनेवाला ।

**preparatory** प्रि`पै'रॅटॅरि a. = PREPARATIVE; (राज०, कृषि०) प्रारम्भिक; ~ bomdardment, ~ class, ~ commission, ~ cultivation, ~ set, ~ stage, ~ tillage, ~ work.

**prepare** प्रि`पेअॅर्' v.t. & i. सज्जित करना, उद्यत करना, सन्नद्ध करना, कटिबद्ध करना, तत्पर करना, प्रस्तुत करना, सिद्ध करना; (भोजन) पकाना, (रसा०) तैयार करना, बनाना; (पाठ, भाषण, उपदेश आदि) उपकल्पित करना, पुनरनुशीलन करना; निष्पन्न करना, (परीक्षा^F या सेना^F के लिए किसी व्यक्तिको) शिक्षा^F देकर तैयार करना; विरचित करना, विनिर्मित करना; (संगी०) स्वरसन्धान करना, राग बैठाना, सुर साधना; सज्जित होना, बद्धपरिकर होना, उद्यत होना, सन्नद्ध होना, कटिबद्ध होना ।

**prepared** –ड्' a. विरचित, रचित, कल्पित, निष्पन्न, (रसा०) संपाचित, निर्मित (~ *opium*); उद्विकसित; प्राप्त; उत्पन्न, उत्पादित; be ~ उद्यत होना, सन्नद्ध होना, उद्युक्त होना, कटिबद्ध होना, तैयार होना ।

**preparedness** –'रि ड्-नि`स् n. सज्जता^F, सिद्धता^F, तैयारी^F ।

**preparer** –रॅर n. रचक, साधक, प्रस्तुत करनेवाला, तैयार करनेवाला ।

**prepay** प्रीपे' v.t. (मूल्य, डाकव्यय आदि) पूर्वशोधन करना, अग्रिम भरना, पहले चुकता करना, पेशगी^F देना ।

**prepayable** –'ऍबॅल् a. पूर्वशोधनीय, पूर्वदेय, अग्रिम भरणीय, पेशगी जमा करने योग्य ।

**prepayment** –'मॅन्ट् n. पूर्वशोधन, पूर्वदान, अग्रिम भरण, पूर्वअदायगी^F; पेशगी भुगतान ।

**prepense** प्रि`पे'न्स्' a. चिन्तितपूर्व, मतिपूर्व, पूर्व-आयोजित, जाना-बूझा; malice ~ द्रोहचिन्ता^F, अपकारचिन्ता^F, हानि^F पहुँचानेका इरादा ।

**prepolis** –पोलिस् n. (कृषि०) छत्ता-गोंद ।

**prepollent** प्रीपॉ'लॅन्ट् a. प्रबल, अतिशक्ति, अधिशक्ति, अधिक शक्तिमान्, अधिक ताकतवर ।

**preponderance** प्रि`पॉन्'डॅरॅन्स् n. प्रबलता^F, प्राबल्य; प्राधान्य, गौरव; गुरुत्व, प्रमुत्व, प्रभाव; अतिरेक, आधिक्य; प्राचुर्य, बाहुल्य ।

**preponderant** –न्ट् a. अतिरिक्त, अधिक; प्रचुर, बहुल; प्रबल; प्रधान, गुरु; प्रभावशाली, प्रभावी; भाराधिक, अधिक भारी ।

**preponderate** –रेट् v.i. अतिरिक्त होना, अधिक होना; प्रधान होना, प्रमुख होना, गुरु या भारी होना, बढ़-चढ़कर होना; प्रभुत्व रखना, प्रभाव रखना ।

**preposition** प्रे`पॅज़ि'शॅन् n. उपसंज्ञ, पूर्वसंज्ञ, कारक-चिह्न, पूर्वविभक्ति-चिह्न, पूर्वसर्ग, सम्बन्धसूचक ।

**prepositional** –नॅल् a. उपसंज्ञीय, पूर्वसंज्ञीय, पूर्व-सर्गीय, पूर्वसार्गिक; सम्बन्धसूचक ।

**prepositive** प्रि`पॉ'ज़िटिव् a. = PREPOSITIONAL.

**prepositor** प्रि`पॉ'ज़िटॅर् n. विद्यार्थि-मुख्य, विद्यार्थि-नायक, मानीटर, प्रीफेक्ट ।

**prepossess** प्रीपॅज़े`स्' v.t. (किसी व्यक्तिको) पूर्वाकृष्ट करना, आवर्जित करना, आकर्षित करना; प्रेरणा^F देना, स्फूर्ति^F देना, उत्साह प्रदान करना; अनुप्राणित करना, जीवन देना; व्याप्त करना, रंजित करना; ओत-प्रोत करना, हृदयंगम कराना, मनमें बिठाना; (विचार आदिका व्यक्तिपर) प्रभाव रखना, छा जाना; पक्षमें लाना, प्रेमी बनाना ।

**prepossessed** –ड्' a. पक्षपातयुक्त, पूर्वाग्रहमय; ससंग, जातानुराग, आकृष्ट ।

**prepossessing** –'सिंग् a. हृदयग्राही, चित्ताकर्षक ।

**prepossessingness** –निस् n. पूर्वाग्रह, पक्षपात, हृदयग्राहिता^F, चित्ताकर्षकता^F ।

**prepossession** –'शॅन् n. संग; पूर्वाग्रह, पक्ष, हृदयावर्जन, चित्ताकर्षण; पूर्वभोग, पूर्वाधिकार ।

**preposterous** प्रि`पॉस्'टॅरॅस् a. असहज, अनैसर्गिक, अस्वाभाविक, अप्राकृत; अयुक्त, असम्बद्ध, असंगत, अनुपपन्न, तर्करहित, असमीचीन; विपर्यस्त, प्रतीप, विपरीतक्रम, उलटा, औंधा; निरर्थक, अनर्गल, असम्बद्ध, अति मूर्खतापूर्ण ।

**preposterousness** –नि`स् n. असहजता^F; अस्वाभाविकता^F; अयुक्तता^F, अनुपपन्नता^F, असमीचीनता^F;

**pronged** –ड्' a. शाखदार, काँटेदार।

**pronominal** प्रॅनॉ'मिनॅल् a. सर्वनामीय, सर्वनामात्मक, सर्वनामजैसा, (~ *adverb*)।

**pronote** ⊙ प्रनोट्' n. वचनपत्र, प्रोनोट।

**pronoun** प्रो'नॉउन् n. सर्वनाम; personal ~ व्यक्तिवाचक, सर्वनाम।

**pronounce** प्रॅनॉउन्स् v.t. औपचारिक ढंगसे कहना, गम्भीर ढंगसे कहना, व्यवस्था^F देना, निर्णय सुनाना, (क़ा०) **सुनाना**, सम्मति^F देना; (का०) **उद्घोषण करना**, घोषित करना, अधिघोषित करना, व्याहरण करना; उच्चारण करना, बोलना, कहना, पढ़ना (*cannot ~ distinctly*)।

**pronounceable** -'सॅबॅल् a. उच्चार्य, उच्चारणीय।

**pronounced** –स्ट्' a. अधिघोषित, अभिमत, व्याहृत; उच्चारित; दृढ़, स्पष्ट, निश्चित; प्रबल, प्रखर, उग्र।

**pronouncement** –स्'मॅन्ट् n. **उद्घोषण**, अधिघोषणा, अधिकथन, **सुनाना**; व्याहरण; उच्चारण; वक्तव्य, बयान; निर्णय।

**pronouncer** –'सॅर् n. अधिघोषक, अभिमाता, व्याहर्ता, उच्चारक, उच्चारण करनेवाला।

**pronouncing** –सिंग् n. अधिघोषण, व्याहरण; व्यवस्थादान; उच्चारण; ~ dictionary उच्चारण-कोश।

**pronto** प्रॉन्'टो adv. शीघ्रतया, शीघ्रतः, क्षिप्रतया, क्षिप्रतः, तत्क्षण, तत्काल, तुरन्त, झटपट, जल्दी।

**pronucleus** ⊙ प्रो'न्यूक्लिॲस् a. (प्राणि०) **पूर्वकेन्द्रक, पूर्वनाभिक**।

**pronuncial** प्रनन्'शिॲल् a. उच्चारणीय, उच्चारण-सम्बन्धी।

**pronunciamento** प्रॅनन्शिॲमे'न्टो n. (pl. -s) उद्घोषणा^F, घोषणा-पत्र।

**pronunciation** प्रॅनन्शिए'शॅन् n. **उच्चारण**, उच्चारण-विधि^F।

**pronunciative** –'सिशिॲटिव् a. उच्चार्य, उच्चारणीय, उच्चारण योग्य, उच्चारण करने योग्य।

**pro-oestrum** ⊙ प्रोई'स्ट्रॅम् n. (कृषि०) **पूर्वमदकाल**।

**proof**[1] प्रूफ्' n. युक्ति^F, उपपत्ति^F, (रसा०) **प्रमाण**, सबूत; साक्षी^F, गवाही^F; **सिद्धि**^F, प्रमाणीकरण, उपपादन, प्रतिपादन, प्रतिपत्ति^F; (दर्श०) **साधन**; (स्फोट-अस्त्रोंकी) **जाँच**^F; परीक्षा^F, परख^F (*will stand a severe ~*); (प्रा०) अछेद्यता^F, अभेद्यता^F; शराब^Fकी मादक शक्ति^F; ईक्ष्यपत्र, शोध्यपत्र, प्रूफ; परखनली^F; ~-reader ईक्ष्य-शोधक, शोधनकर्ता, **प्रूफ-शोधक**, प्रूफरीडर; ~-reading ईक्ष्य-शोधन, **प्रूफ पढ़ना**, प्रूफरीडिंग^F;
~ copy, ~ correcting, ~ correction, ~ examiner, ~ gallon, ~ load, ~ plane, ~ press, ~ puller, ~ range, ~ resilience, ~ sheet, ~ spirit, ~ text.

**proof**[2] v.t. सिद्ध बनाना, अभेद्य बनाना, निष्प्रभाव्य बनाना।

**proof**[3] a. स्पष्ट, साक्षात्, विनिश्चायक, संप्रत्यायक, विश्वासोत्पादक, सन्तोषजनक; सिद्ध; परिरक्षी, दुर्भेद्य, अभेद्य (*sound, water-~*)।

**proofing** प्रू'फ़िंग् n. जलरक्षी-निर्माण-विधि^F, गैसरक्षी-रचना-रीति^F; परिरक्षी उपकरण।

**proofless** प्रूफ़्'लिस् a. युक्तिविहीन, तर्कहीन, प्रमाण-रहित, बिना सबूतका, बिना दलीलका।

**prootic** प्रॅओ(ऑ)'टिक् a. (जीव०) **प्रकर्णिक**, कर्णपूर्व, श्रवणाग्र, कर्णाग्रस्थ, कानके आगे स्थित।

**prop**[1] प्रॉप्' n. अवष्टम्भ, स्तम्भ, थून, थूनी^F, पाया, टेकनी^F, (ला०) अवलम्बन, आश्रय, आधार, अवलम्ब, सहारा, (यन्त्र०) **टेक**^F।

**prop**[2] v.t. & i. अवलम्ब देना, आड़^F लगाना, टेक^F देना, थूनी^F लगाना; (शा० एवं ला०) आश्रय देना, थाँमना, सँभालना; जड़ना, जमना, थमना।

**prop.**[3] = PROPOSITION.

**prop.** proper; properly; proposition; property.

**propaedeutic, -al** प्रोपीडीऊ'टिक्, -ॲल् aa. आरम्भिक-ज्ञान-विषयक, प्रारम्भिक-ज्ञान-सम्बन्धी, आरम्भिक-अध्ययन-सम्बन्धी, प्राथमिक-अध्ययन-सम्बन्धी।

**propaedeutics** –क्स् n. (pl.) (शिक्षा०) **प्रवेशिका**^F, आरम्भिक ज्ञान, प्रारम्भिक ज्ञान, आरम्भिक अध्ययन, प्राथमिक अध्ययन।

**propagable** प्रॉ'पॅगॅबॅल् a. प्रसवकरणीय, प्रजननीय, उत्पादनीय, उत्पन्न करने योग्य, जन्म देने योग्य; संचार करने योग्य, फैलाने योग्य, बढ़ाने योग्य; प्रकाश्य, प्रकाशनीय, प्रवर्त्य, प्रवर्तनीय, प्रवर्तन-योग्य, विस्तार करने योग्य, आगे बढ़ाने लायक।

**propaganda** प्रॉपॅगैन्'डॅ n. (विधा०, का०, चि०) **प्रचार**, (~ *secretary*), सम्प्रचार, मत-प्रचार, प्रसार, प्रस्तार।

**propagandism** –'डिज़्म् n. प्रचार, प्रचारवाद, मत-प्रचार-वाद।

**propagandist** –'डिस्ट् n. **प्रचारक**, सम्प्रचारक, मत-प्रचारक, योजना प्रचारक, सिद्धान्त-प्रचारक, प्रसारक।

**propagandistic** –'टिक a. प्रचारकवत्, प्रचारात्मक, प्रचारकीय।

**propagandize** –'डाइज् v. i. & t. प्रचार करना, सम्प्रचार करना, प्रचारित करना।

**propagate** प्रॉ'पॅगेट् v.t. (पौधे, जन्तु, रोग आदि) प्रसूत करना, प्रजनित करना, उत्पन्न करना, जन्म देना, (का०) **प्रचार करना**, प्रचारित करना; (गुण आदिका) एक पीढ़ी^Fका दूसरी पीढ़ी^Fको देना; प्रकाशन करना, प्रवर्तन करना, विस्तार करना, सँचारना, फैलाना, बढ़ाना, आगे बढ़ाना।

**propagated** -टिड् a. प्रचारित, सम्प्रचारित, प्रसारित; प्रजनित।

**propagation** –गे'शॅन् n. प्रजनन, (कृषि०) **संजनन**, उत्पत्ति^F; वर्धन, प्रवर्तन; परम्परोत्पत्ति^F, परम्परा-

हस्तान्तरण; सन्तानवृद्धि^F, प्रसूतिक्रम; (भौ०) **संचारण, संचरण**; (~ *constant*), (भौ०) **प्रेषण**; (का०) **प्रगमन**, (का०) **प्रचारण**, प्रसारण, प्रसार, (का०) प्रचार, विस्तार, फैलाव ।

**propagative** –'पॅगेटिव् a. उत्पादनात्मक, प्रजननशील; परम्परोत्पादी; प्रचारात्मक ।

**propagator** –टॅर् n. उत्पादक, प्रजनक; प्रचारक, प्रसारक, प्रस्तारक आदि ।

**proparaxytone** प्रोपॅरॉक्'सिटॅन् a. & n. (ग्रीक व्या०) उपान्त्यपूर्व, बलयुक्त (शब्द) ।

**pro patria** (L) adv. अपने देशके लिए ।

**propel** प्रॅपे'ल्' v.t. (भौ०) **नोदन करना**, प्रणोदन करना, प्रेरित करना, प्रवर्तित करना, धकेलना, ठेलना, पेलना, चलाना, आगे बढ़ाना ।

**propellant** –लॅन्ट् n. प्रचोदक, (यन्त्र०) **प्रणोदक**, प्रेरक, प्रवर्तक, ठेलनेवाला, आगे बढ़ानेवाला; (बन्दूक^F आदि छुड़ानेके लिए प्रयुक्त) बारूद^F ।

**propelled** –ल्ड a. प्रणोदित, चालित ।

**propellent**[1] –लॅन्ट् n. गोली^F दागनेवाली बन्दूक^F या तोप^F ।

**propellent**[2] a. नोदक (~ *charge*),(यन्त्र०) **प्रणोदी**, चालक, प्रणोदक, प्रेरक, प्रवर्तक, धकेलनेवाला, पेलनेवाला, आगे बढ़ानेवाला; छुड़ानेवाला, दागनेवाला ।

**propeller** –लॅर् n. (यन्त्र०, भौ०) **प्रणोदित्र**, प्रणोदक, (यन्त्र० भौ०) **नोदक**, पेलनेवाला, धकेलनेवाला; चालक यन्त्र; (नौवि०, यन्त्र०, भौ०) **पंखा**;
 ~ blade, ~ boss, ~ control, ~ deicing, ~ fan, ~ shaft, ~ thrust.

**propelling** –लिंग् a. प्रणोदी (~ *organ*) ।

**propelment** –मॅन्ट् n. प्रणोदन, प्रचोदन, प्रवर्तन, धक्का, ठेल-पेल^F; प्रेरक यन्त्र, ठेलनेवाली मशीन^F ।

**propense** प्रॅपे'न्स् a. उद्यत, प्रवृत्त, प्रवण, उन्मुख, झुका हुआ ।

**propension** –शॅन् n. प्रवर्त्तन, प्रवणन, उन्मुखन; नति^F; रुझान, झुकाव ।

**propensity** –सिटि n. नैसर्गिक प्रवृत्ति^F, प्रवणता^F, उन्मुखता^F, रुचि^F, रुझान, लगाव, झुकाव, चस्का, चाट^F ।

**proper** प्रॉ'पॅर् a. स्वीय, **निजी**, आत्मीय, स्वयंका, अपना; साम्प्रतिक, अवसरानुकूल, समयोचित, प्रसंगानुरूप; विशिष्ट; यथोचित, उचित, युक्त, संगत, सम्यक्, समीचीन, यथार्थ, वास्तविक, असली, ठीक; (बोल०) सम्पूर्ण, सारा, पूरा; पक्का, परले दर्जेका; (प्रा०) सुन्दर, रूपवान् (*a ~ man*); योग्य, यथार्ह, माकूल; मूल रंगमें, स्वाभाविक रंगमें; ~ fraction मूलभिन्न (जो इकाई^F में कम हो); ~ motion (ग० ज्यो०) वास्तविक गति^F; (गणि०) **निजी गति**^F; (व्या०) ~ noun, name व्यक्तिवाचक संज्ञा;
 ~ authority, ~ channel, ~ choice, ~ custody, ~ enforcement, ~ enjoyment, ~ form, ~ fraction, ~ guidance, ~ ideal, ~ inclusion, ~ induction, ~ lodging, ~ method, ~ motion, ~ person, ~ tax, ~ ticket, ~ time, ~ utilization.

**propertied** प्रॉपर्टीड् a. सस्वत्व, स्वत्वयुक्त, स्वामित्व-युक्त, प्रभुत्वयुक्त, साधिकार, अधिकारयुक्त; धनी, द्रव्यवान्, सम्पत्तिवान्, मिलकियतवाला, जायदादवाला; धर्मवान्, गुण-सम्पन्न, शील-सम्पन्न, विशेषता-सम्पन्न, लक्षणयुक्त ।

**property**✻ प्रॉ'पॅर्टि n. स्वत्व, स्वामित्व, प्रभुत्व, अधिकार; धन, विभव, द्रव्य, (विधा०, का०) **सम्पत्ति**^F✻, (विधा०) **आस्ति**^F, **रिक्थ**, मिल्कियत^F, जायदाद^F; रंगमंचीय सामग्री^F: प्रकृति^F, धर्म, (चि०, रसा०) **गुण**, स्वभाव, विशेषता^F; लक्षण; (तर्क० प्रा० भू०, भौ०, रसा०, ग०, कृपि०, चि०) **गुण-धर्म**; (दर्श०) **विशेष गुण**; **विशेष धर्म, अनुगुण, अनुधर्म**; ~ man, ~-master मंच-सामग्री^F की देखरेख करनेवाला व्यक्ति;
 ~ account, ~ duty, ~ inspector, ~ mark, ~ qualification, ~ section, ~ tax.

**prophase** ⊙प्रॉ'फेज़् n. (जीव०, वन०) **पूर्वावस्था**, (कृषि०) **प्राग्रूप**; (प्राणि०, चि०) **आद्यावस्था**; T.

**prophasis** प्रॉ'फॅसिस् n. (चि०) पूर्वनिदान, पूर्वलक्षण ।

**prophecy** प्रॉ'फि'सि n. ईशदूतत्व, सिद्धत्व, पैगम्बरी^F, सिद्धि^F, भविष्यकथन-क्षमता^F; देवदूतीय कथन, भावी कथन, भविष्यवाणी^F, आगम कथन; सिद्ध आदेश ।

**prophesier** –साइॲर् n. अनागतवक्ता, भविष्यवक्ता, भविष्यवाणी^F करनेवाला; (धर्मग्रन्थका) व्याख्याता, टीकाकार, अर्थ करनेवाला ।

**prophesy** –सी v.i. & t. ईशदूतके नाते कहना; भविष्यवाणी^F करना; (प्रा०, धर्मग्रन्थकी) व्याख्या^F करना; आदेश देना ।

**prophet** प्रॉ'फि'ट् n. ईशदूत; ऋषि, मन्त्रद्रष्टा, पैगम्बर, नबी; (सिद्धान्त आदिका) प्रवक्ता, अधिवक्ता, पक्षसमर्थक, प्रतिनिधि; भविष्यवक्ता, **भविष्यद्रष्टा**, अनागतदर्शी (*weather-~*); सन्देशवाहक; (ग्रा०, घुड़दौड़में) गुप्त समाचार-वाहक; *no man was ever a ~* घरका जोगी जोगड़ा आन गाँवका सिद्ध ।

**prophetess** –टि'स् n. ईशदूतिका^F, मन्त्रदर्शिका^F; भविष्यदर्शिका^F, भविष्यवादिनी^F ।

**prophethood, prophetship** –ट्-हुड्, –शिप nn. ईशदूतत्व, ऋषित्व, पैगम्बरी^F; भविष्यवादित्व ।

**prophetic, -al** प्रॅफे'टिक्, -ॲल् aa. ईशदूतीय, ऋषीय, मन्त्रद्रष्टा-विषयक, पैगम्बरी; भविष्य-कथनात्मक, भविष्य-वाणीयुक्त; आदेशात्मक ।

**prophetism** प्रॉ'फि'टिज़्म् n. भविष्यकथन, अनागत-कथन, भविष्यवाणी^F, आनेवाले जमानेका हाल कहना ।

**prophylactic** प्रॉफिलैक्'टिक् a. & n. निरोधी, प्रतिषेधक; (चि०) अनागत व्याधिक, रोगप्रतिबन्धक, **रोगनिरोधक**, रोगहारी (चि०), रोग-रोक^F (*~ measures*) ।

**prophylaxis** –सिस् n. प्रतिषेधोपचार, रोगनिरोध, (कृषि०, चि०) **रोगरोधन**, अनागत व्याधि चिकित्सा^F,

रोगरोधक चिकित्सा^F, (कृषि०) रोग-रोक^F ।

**prophyll** ⊙ प्रॉ'फ़िल् n. (वन०) **प्रपत्रिका^F** ।

**propination** प्रॉपिने'शॅन् n. प्रतिज्ञोत्सव, शपथ-ग्रहण; प्रथम पान, प्रथम मद्यपान; उपहार ।

**propinquity** प्रॅपिन्'क्विटि n. सन्निधि^F, सामीप्य, निकटता^F; सगोत्रता^F, आत्मीयता^F, निकट सम्बन्ध, गहरा सम्बन्ध, नाता; सादृश्य, समानता^F, अनुरूपता^F, अनुहार, मेल ।

**propitiable** प्रॅपि'शिअॅबॅल् a. तोष्य, अनुनेय, अनुकूल्य, अनुकूलनीय; शुभ, शुभ-करणीय, मंगलयोग्य, कल्याण-योग्य; योग्य, उचित, उपयुक्त, अनुकूल ।

**propitiate** –अेट् v.t. तुष्ट करना, उपशमन करना, मनाना, बहलाना, राजी करना; अनुकूल करना, शान्त करना; कल्याणकर बनाना ।

**propitiation** –शॅन् n. तुष्टि^F, तुष्टीकरण, (दर्श०) **प्रसादन**, अनुरंजन, प्रशमन, अनुनय, (दर्श०) **आराधन**, सान्त्वना^F, बहलाव; तुष्टीकरणार्थ उपहार, सान्त्वनाहेतु भेंट^F ।

**propitiator** –शिअेटॅर् n. तोषक, प्रसादक, अनुरंजक, मनानेवाला, बहलानेवाला, राजी करनेवाला, अनुकूल करनेवाला, शान्त करनेवाला, कल्याणकर बनानेवाला ।

**propitiatory**[1] –टॅरि n. (विशे०, ला०, ईसाका) ईश-सिंहासन, परम आसन ।

**propitiatory**[2] a. तुष्टिकर, तुष्टिप्रद, तोषप्रद, सान्त्वना-प्रद, अनुरंजनार्थक, शान्तिकर (*~ smile*) ।

**propitious** प्रॅपि'शॅस् a. यथाकाम, योग्य, उचित, उपयुक्त, अनुकूल (*fates were ~*); शुभ, हितकाम, मंगलप्रद, कल्याणकारी ।

**propitiousness** –निॅस् n. अनुकूलता^F, योग्यता^F, औचित्य, उचितता^F, उपयुक्ति^F, उपयुक्तता^F, माफ़िक होना; शुभता^F, हितकामिता^F, मंगलप्रदता^F, कल्याण-कारिता^F ।

**proplasm** प्रो'प्लैज़्म् n. साँचा, ढालनेका रूपपुट, आधारक ।

**proplastid** ⊙ प्रॅप्लैस्'टिड् n. (वन०) **प्रलव** ।

**propolis** प्रॉ'पॅलिस् n. (मधुमक्खियों^Fका) लाल मोम; (कृषि०) **छत्ता गोंद** ।

**proponent** ⊙ प्रॅपो'नॅन्ट् n. = ADVOCATE.

**proportion**[1] प्रॅपॉर्'शॅन् n. (प्रा० भू०, भौ०, रसा०) **समानुपात**, (विधा०, का०, गणि०) **अनुपात**; तुलनात्मक अंश, सापेक्ष सम्बन्ध, समाकृति, आनुरूप्य, साम्य, सम्मिति^F, (*his success bore no ~ to his ability*); **अनुदान**; (बहुव०) परिमाण, नाप^F, विस्तार; (गणित) त्रैराशिक ।

**proportion**[2] v.t. समानुपातिक करना, अनुपातयुक्त बनाना, (*must ~ the punishment to the crime*); अनुकूल या अनुरूप बनाना, सुडौल करना ।

**proportionable** –नॅबॅल् a. अनुपात्य, अनुपातयुक्त, सदृश, तुल्य, बराबर ।

**proportionableness** –निस n. अनुपात्यता, सानुपातत्व, सानुपातता^F, अनुपात-युक्तता^F ।

**proportional**[1] –नॅल् n. (का०, गणि०, भौ०) **समानुपाती, अनुपाती** (*5, 3 : 10, 6 are ~s*) ।

**proportional**[2] a. (का०, गणि०, भौ०) **समानुपाती, अनुपाती**, समानुपातिक, आनुपातिक, यथानुपात, अनुपातानुरूप; समप्रमाण, समपरिमाण, तुल्य;
~ counter, ~ increase, ~ limit, ~ moduling, ~ representation, ~ reserve method.

**proportionalist** –नॅलिस्ट् n. अनुपातयोजक, अनुपातप्रिय; अनुपातवादी ।

**proportionality** n. अनुपातिकता^F, अनुपातानुरूपता^F, समानुपातिकता^F, अनुपातपूर्णता^F; समप्रमाणता^F, समपरिमाणता^F, अनुरूपता^F, तुल्यता^F, बराबरी^F ।

**proportionate** –शॅनॅट् a. अनुपाती, **आनुपातिक**, अनुपातानुरूप, यथाभाग; अनुरूप, सम, समान, सम्मित; उचित;
~ advance, ~ allotment, ~ amount, ~ basis, ~ budget grant, ~ costs, ~ departure, ~ portion, ~ reduction, ~ tax.

**proportionateness** –निॅस् n. PROPORTIONALITY; औचित्य, उचितता^F ।

**proportioned** –न्ड् a. अनुपातयुक्त; अनुरूपित ।

**proportioning** –निंग् n. (परि०) **समानुपातन** ।

**proportionless** –न्'लिॅस् a. सम्मितिरहित; सादृश्य-विहीन; अननुपात; अननुरूप; विषमाकृत ।

**proportionment** –मॅन्ट् n. अनुपातन, अनुगुणन, अनुरूपण, समप्रमाणीकरण; तुल्यता^F, अनुरूपता^F ।

**proposal** प्रॅपो'ज़ॅल् n. **प्रज्ञप्ति^F** (*~ form, ~ register*), (वाणि०) **प्रस्ताव**, सुझाव; विवाह-प्रस्ताव, मँगनी^F, (*have had a ~*), (विधा०) **प्रस्थापना^F**, संकल्प ।

**propose** –ज़् v.t. & i. प्रज्ञप्ति^F करना, प्रस्तावित करना, **प्रस्ताव रखना**, प्रस्तुत करना, उपस्थापन करना, सुझाव देना; प्रतिपादन करना; लक्ष्य बनाना, उद्दिष्ट करना, चाहना; स्वास्थ्य-कामना प्रस्तुत करना; विवाह-प्रस्ताव करना, मँगनी^F करना; प्रस्थापित करना, संकल्प करना, प्रतिज्ञा^F करना, विचार रखना, इरादा रखना ।

**proposed** –ड्' a. प्रस्तावित, प्रस्थापित, प्रस्तुत, संकल्पित;
~ acquisition, ~ assessment, ~ change, ~ estimate, ~ law, ~ staff.

**proposer** –ज़ॅर् n. **प्रज्ञापक, प्रस्तावक**, प्रस्तोता, उपस्थाता, उपस्थापयिता; प्रतिपादक, प्रतिपादयिता; लक्ष्य बनानेवाला, उद्देश्य बनानेवाला, चाहनेवाला; स्वास्थ्य-कामना^F प्रस्तुत करनेवाला; परिणय-याचक, विवाह-प्रस्तावक, मँगनी^F करनेवाला; प्रस्थापक, संकल्प करनेवाला, विचार रखनेवाला, इरादा रखनेवाला ।

**proposition** प्रॉपॅज़ि'शॅन् n. उक्ति^F, कथन, वक्तव्य, वचन; (विशे०, तर्क०) संवाक्य, (तर्क०, दर्श०) **तर्कवाक्य**, **प्रस्थापना^F** (गणित, संक्षिप्त *prop.*), उपक्षेप, प्रमेय,

प्रतिज्ञा^F; (शिक्षा०, का०, गणि०) **प्रस्ताव** (~ *statement*); प्रस्तावित योजना^F, प्रस्तुत योजना^F; योजना^F, स्कीम^F ⊙; कार्य, काम ⊙; (शिक्षा०, का०, गणि०) **साध्य**, उद्देश्य; समस्या^F ⊙; व्यापार, व्यवसाय, धन्धा; प्रतिद्वन्द्वी, सम्भाव्यता; तथ्य, मामला ⊙; क्रीड़ा^F, खेल ⊙।

**propositional** –नॅल् a. उक्ति-विषयक, कथन-सम्बन्धी; संवाक्ययुक्त, प्रस्थापनीय; उपक्षेपीय, प्रमेय-विषयक, प्रतिज्ञा-सम्बन्धी।

**propotency** ⊙ प्रॉपॅटन्सि n. प्रशक्ति^F, अधिशक्ति^F, अधिबल।

**propound** प्रॅपॉउन्ड् v.t. उपस्थापित करना, प्रतिपादन करना, विचारार्थ प्रस्तावित करना, प्रस्तुत करना।

**propounder** –डॅर् n. उपक्षेपक, उपस्थापक, प्रस्तोता, प्रस्तावक, प्रतिपादक।

**propper** प्रॉ'पॅर् n. अवलम्बक, अवलम्बदाता, आश्रयदाता, त्राता, त्राण देनेवाला, सहायक, सहारा देनेवाला।

**propraetor** प्रॅप्री'टॅर् n. (रोमन) प्रान्तपति, राज्यपाल, गवर्नर, (इति०) T.

**proprietariat** ⊙ –टेअॅ'रिअॅट् n. भूस्वामिवर्ग, स्वामी-संघ।

**proprietary**[1] प्रॅप्राइ'ईटॅरि n. प्रभुत्व, स्वामित्व, आधिपत्य, अधिकार, मिल्कियत^F (*an exclusive* ~); स्वामी-संघ, स्वामी-वर्ग, मालिक-संघ (*landed* ~)।

**proprietary**[2] *a.* स्वामिगत, स्वामीय, स्वामिक, स्वामी-सम्बन्धी, मालिकाना (~ *rights*); स्वाम्याधीन, अधिस्वामिक (~ *possession, share*); सम्पत्तिधारी, सम्पत्तिवान्; निजस्वमूलक, एकस्वमूलक, स्वायत्त;
~ company, ~ cultivation, ~ estate, ~ possession, ~ right, ~ stores, ~ title.

**proprietor** –र् n. प्रभु, (का०) **स्वामी**, **स्वत्वधारी**, स्वत्वाधिकारी, मालिक।

**proprietorial** –टॉ'रिॲल् a. स्वामीय, स्वामिगत, मालिकाना।

**proprietorship** –टॅर्'शिप् n. प्रभुत्व, स्वत्व, (का०) **स्वामित्व**, अधिकार, (का०) **स्वाम्य**, मालिकयत^F।

**proprietory** –रि a. एकायत्त, गुप्त (~*medicine*)।

**proprietress** –ट्रिस् n. स्वामिनी^F, स्वत्वाधिकारिणी^F, मालकिन^F।

**propriety** –'इटि n. संगति^F, समीचीनता^F, उपयुक्तता^F, (विधा०, का०, दर्श०) **औचित्य**; व्यवहारौचित्य, सम्यक् व्यवहार, योग्य आचरण, शिष्टता^F, सौजन्य, भलमनसाहत^F (*breach of* ~)।

**proprioceptive** प्रॉप्रिअॅसे'प्‌टिव् a. (चि०) **ऊतक संवेदी**।

**proprioceptor** –टॅर् n. (चि०) **मध्य ग्राहक**।

**propriospinal** ⊙ –स्पाइ'नॅल् a. (चि०) **मेरु-सम्बन्धी**।

**props** प्राप्स्' n. (pl., ग्रा०) मंच-सामग्री^F, मंचका सामान।

**propterygium**–टॅरि'जिॲम् n. (जीव०) **अग्रपक्षक**।

**propterygoid** ⊙ टॅ'रिगाइड् a. (जीव०) **अग्र व्यंगिका**।

**proptosis** –टो'सिस् n. बहिःक्षेप, बहिःक्षेपण, प्रक्षेप, उत्क्रमण, उभार, निकलनेका भाव, बढ़े होना; (चि०) अंगभ्रंश, अंगभ्रंश, अंगविस्थापन।

**propugnation** प्रॉपॅग्ने'शॅन् n. रक्षा^F, सुरक्षा^F; रक्षोपाय, सुरक्षात्मक कार्य।

**propulsion** प्रोपल्'शन् n. प्रक्षेपण, धक्का, ठेल, पेल, दबाव; (ला०) अनुप्राणन, (वि०, भौ०, परि०) **प्रणोदन**, (भौ०) **नोदन**, प्रेरणा, प्रोत्साहन, उत्तेजना^F, **चालन** (~ *charges*); बढ़ावा; (चि०) शरीरका आगेकी ओर झुकना या गिरना।

**propulsive** –सिव् a. प्रक्षेपी, धकेलू; अनुप्राणक, प्रणोदी, प्रेरक, प्रोत्साहक, उत्तेजक, बढ़ावा देनेवाला।

**propus** n. (ज्यौ०) **सप्तम मिथुन**, T.

**propylaeum** प्रॉपिली'ॲम् n. (pl. -*ea*) देवायतन-प्रांगण, मन्दिरके सामनेका आँगन; =PROPYLON.

**propylon** प्रॉ'पिलॉन् n. तोरण, तोरण-द्वार, (इति०) **सिंहद्वार**, सदर **दरवाजा**; दरवाजा खास; = PROPYLAEUM.

**propylaea** ⊙ प्रॉपिली'ॲ n. (इति०) **सिंह-द्वार**।

**pro rata** (L) adv. **यथानुपात** (~ *freight*), अनुपाततः; a. आनुपातिक।

**pro-rate** प्रोरेट्' v. i. आनुपातन करना, अनुपातमें बाँटना, बराबर हिस्सोंमें बाँटना।

**prore** प्रोअॅर्' n. पूर्वक, पोताग्र, जहाजका अगला हिस्सा।

**pro re nata** (L) विशिष्ट आवश्यकता^Fके लिए, यथास्थिति^F।

**prorogate** प्रो'रॅगेट् v.t. (का०) **सत्रावसान करना**, संस्थगन करना, स्थगित करना, उठा देना।

**prorogation** –गे'शॅन् n. संस्थगन, स्थगन, (का०) **सत्रावसान**, **विराम**, कार्यनिवृत्ति^F।

**prorogue** प्रॅरोग्' v.t. & i. संस्थगन करना, (राज०) **सत्रावसान करना**, उठा देना; संस्थगित होना, सत्रावसान होना, उठ जाना, टालना।

**prorogued** –ड्' a. सत्रावसन्न, संस्थगित।

**prorubricyte** ⊙ प्रॉ'रुब्रिसाइट् n. (चि०) **प्राक्तनरक्ताणु प्रसू**।

**pros-** प्रति-, की ओर (~*elyte*, ~*ody*)।

**pros** ⊙ प्रॉस्' n. पक्ष, अनुकूलताएँ^F; ~ & cons पक्षा-पक्ष, (राज०) **पक्ष-विपक्ष**, **आगा-पीछा**।

**prosaic** प्रो(प्रॅ)ज़ेइक् a. गद्यरूप, गद्यात्मक, काव्य-सौन्दर्य-विहीन (~ *style*); नीरस, विरस, शुष्क, रूखा (~ *life, person*); सामान्य, साधारण, सादा, फीका।

**prosaicness** –निस् n. गद्यरूपता^F, गद्यात्मकता^F, काव्य-सौन्दर्य-राहित्य; नीरसता^F, विरसता^F, शुष्कता^F, रूखापन; सामान्यतया^F, साधारणता^F, सादापन, फीकापन।

**prosaism** –'ज़ेइज़्म n. गद्यशैली^F, गद्यलेखन;

अविदग्धता^F, असहृदयता^F; नीरसता^F, शुष्कता^F।

**prosaist** -इस्ट् n. गद्यकार, गद्यलेखक; गद्यप्रिय व्यक्ति, नीरस जन, असहृदय पुरुष, अविदग्ध मनुष्य।

**proscenium** प्रो(प्र)सी'निअम् n. (pl. *-ia*) (प्रा० रंगशाला^F में) रंग-मंच; (आधु०) मंचाग्र, यवनिका^F का बाहरी भाग, गायनमण्डली^F का मध्यभाग।

**proscribe** प्रस्क्राइब्' v.t. न्यायवंचित करना, कानूनी संरक्षणसे परे करना, निष्कासित करना, निर्वासित करना, देश-निकाला देना; (विशे०, ला०) बहिष्कृत करना, अस्वीकृत करना, **बाधित करना**; अवैध घोषित करना, जब्त करना; कुख्यात करना; (का०) **अभिनिषिद्ध करना**, नाजायज करार देना।

**proscribed** -ड् a. अभिनिषिद्ध, **बाधित** (~ *statement*)।

**proscriber** -'बॅर् n. न्याय-वंचक, कानूनी संरक्षणसे परे करनेवाला; निष्कासक, निर्वासक, देशनिकाला देनेवाला; बहिष्कर्ता, अस्वीकर्ता, अवैध घोषित करनेवाला, जब्त करनेवाला; अभिनिषेधक, प्रतिषेध करनेवाला, नाजायज करार देनेवाला।

**proscript** प्रो'स्क्रिप्ट् n. न्यायवंचित व्यक्ति, कानून-बाहर आदमी; निष्कासित व्यक्ति, निर्वासित आदमी।

**proscription** प्रॅस्क्रिप्'शॅन् n. न्यायनिषेध, (का०) **अभिनिषिद्धि**^F, अभिनिषेध, जब्ती^F; दण्डाज्ञा^F; **बाधन** (~ *list*); देशनिष्कासन; बहिष्कार, निर्वासन, देश-निकाला।

**proscriptive** -'टिव् a. न्यायनिषेधकारी, प्रतिषेधात्मक; बाधनीय; निष्कासक, निर्वासक, देशनिकाला करनेवाला।

**prose**[1]* प्रोज़्' n. गद्य*; (ईसा०) गद्यात्मकता^F, इतिवृत्तात्मकता^F, नग्न वास्तविकता^F, सादगी^F; अरुचिकर वार्तालाप, (गुण०) गद्यात्मक, गद्यरूप; ~man गद्यलेखक, गद्यकार; ~ poem गद्यकाव्य, काव्यात्मक गद्य।

**prose**[2] v.i. & t. नीरस वार्तालाप करना, शुष्क वार्ता^F करना; इतिवृत्तात्मक वर्णन करना; (किसी पद्यको) गद्यरूप देना, गद्यमें बदलना।

**prosecutable** प्रॉ'सि'क्यूटॅ'बॅल् a. अनुष्ठेय, अनुष्ठानीय, अनुशीलनीय, अनुसरणीय; अभियोज्य, अभियोजनीय, अभियोग योग्य, अभिशंस्य, अभिशंसनीय, मुकदमा चलाने योग्य, कानूनी कार्यवाही करने लायक।

**prosecute** -ट् v.t. अनुष्ठान करना, अनुशीलन करना, अनुसरण करना, (में) प्रवृत्त रहना, लगा रहना; (का०) **अभियोजन करना**; (किसी व्यवसाय या व्यापारको) चलाते रहना; आगे चलाना; अभियोजित करना, अभियोग चलाना, अभिशंसन करना, मुकदमा चलाना, (का०) **चालान करना** (~ *the accused*); कानूनी कार्यवाही^F करना, पैरवी^F करना।

**prosecuted** -टिड् a. **अभियोजित**, अभिशंसित, **चालान किया**।

**prosecuter** -टॅर n. शवशल्यकर्मी।

**prosecution** -यू'शॅन् n. अनुशीलन, अनुसरण, निर्वहण, अनुष्ठान; आगे चलाना, **अभ्यारोपण**; (कानून) **अभियुक्त, अभियोजन**, अभियोग चलाना, अभिशंसन, दावा, इस्तगासा; **चालान**, चालान-क्रिया^F; अभियोग-पक्ष, अभियोजन-पक्ष; वादपत्र; ~ witness अभियोग-साक्षी, **अभियोग-गवाह, सफाई-गवाह**।

**prosecutor** -'सि'क्यूटॅर् n. (का०) **अभियोजक**, अभियोक्ता, अभियोगी, वादी, अर्थी, अभिशंसक; public ~ लोकाभियोजक, राजकीय प्राभियोक्ता।

**prosecutrix** -'ट्रिक्स् n. (pl. *-ices*) (का०) **अभियोजिका**^F, अभिशंसिका^F।

**proselyte**[1] प्रॉ'सि'लाइट् n. स्वधर्मत्यागी, नवमतावलम्बी, धर्मग्राही, धर्मान्तरित, परधर्माश्रयी, मतान्तरग्राही; नवयहूदी।

**proselyte**[2] v.t. धर्मान्तरित करना, धर्मान्तरमें दीक्षित करना, धर्म-परिवर्तन करना।

**proselytism** -टिज़्म् n. धर्मान्तरण, धर्म-परिवर्तन, मतान्तर ग्रहण; शुद्धि^F।

**proselytize** -टाइज़् v.t. धर्मान्तरित करना, मतान्तरित करना, शुद्ध करना आदि।

**proselytizer** -ज़ॅर् n. धर्मान्तर करानेवाला, धर्म-परिवर्तन करानेवाला।

**prosencephalon** प्रॉसे'न्से'फॅलॉन् n. (चि०) **अग्रमस्तुलुंग, अग्रमस्तिष्क**; (जीव०) T.

**prosenchyma** प्रॉसे'किम् n. (वन०) **दीर्घोतक**, T.

**proser** प्रो'ज़ॅर n. गद्य-लेखक; नीरस वक्ता, फीकी बात^F करनेवाला।

**prosify** -ज़िफाइ v.t. & i. गद्यात्मक बनाना, गद्यान्तरित करना; गद्य लिखना, गद्य रचना।

**prosiliency** प्रसि'लिअॅन्सि n. प्रामुख्य, प्रधानता^F, प्रमुखता^F; प्रलम्बता^F।

**prosilient** -न्ट a. मुख्य, प्रमुख, प्रधान, बढ़ा हुआ।

**prosiness** प्रो'ज़िनि'स् n. नीरसता^F, रसहीनता^F, अरोचकता^F, रसहीनता^F, बेमजगी^F, बेलुत्फी^F, गद्यात्मकता^F।

**prosing** प्रो'ज़िंग् n. नीरस रूपमें लिखना, अरोचक ढंगसे लिखना या बोलना।

**prosit** प्रो'सिट् (L) int. शुभ हो, कल्याण हो, ईश्वर भला करे, भगवान् भला करे; int. चिरंजीव! फलोफूलो!

**prosodiacal, prosodial, prosodic** प्रॉसॅडाइ'अॅकॅल, प्रॅसो'डिअॅल्, प्रॅसॉ'डिक् aa. छन्द-शास्त्रीय, छन्दःशास्त्र-विषयक; छन्दीय, छांदस, छन्द-सम्बन्धी।

**prosodian, prosodist** प्रॅसो'डिअॅन्, प्रॉ'सॅडिस्ट् nn. छन्द-शास्त्री, छन्द-शास्त्रज्ञ।

**prosody** प्रॉ'सॅडि n. छन्द-शास्त्र, छन्दोविद्या^F; छन्द।

**prosophyle** प्रॉ'सॅफिल् n. (जीव०) **आगम द्वार**।

**prosopopoeia** प्रॉसोपॅपी'इॅअ n. व्यक्तीकरण, पुरुषीकरण, (भाषण) मानवीकरण, रूप-प्रदान; कल्पित वक्ताका

परिचय।

**prospect**[1] प्रॉस्'पे क्ट् n. दृश्य, दृष्टि[F]; भावदृश्य, मनोगत दृश्य, आयति[F], (*opened a new* ~); आलोक, दर्शन, अग्र दृष्टि[F], पूर्वेक्षण, प्रत्याशंसा[F], आशा[F], भविष्य, भविष्णुता[F]; खनिज-प्राप्तव्य-स्थल; कच्ची धातु[F]का नमूना; भावी ग्राहक।

**prospect**[2] v.i. & t. (का०) **पूर्वेक्षण करना, अन्वेषण करना**; (धातुओं[F]की) खानें[F] ढूँढ़ना, स्थान खोजना; (का०) **खोजना**, ढूँढ़ना, तलाशना; (खान[F]) खोदना, पाना।

**prospection** –क्शॅन् n. दूरदर्शिता[F], दूरदृष्टि[F]।

**prospective**[1] –'टिव् n. दृश्य, आयति[F], आलोक।

**prospective**[2] a. प्रभावी, सम्भावी, भविष्य-प्रभावी, भविष्य-विषयक, (का०) **भावी**, भवितव्य, (का०) प्रत्याशित, उत्तरकालीन; आगेका;

~ anticipation, ~ anxiety, ~ bridegroom, ~ confidense, ~ curiosity, ~ despair, ~ determination, ~ dread, ~ emotion, ~ enthusiasm, ~ hope, ~ timidity, ~ view, ~ worry.

**prospectiveness** –निस् n. भविष्य, भवितव्यता[F], (अर्थ०) (पूँजी[F]की) **पूर्वेक्षा**[F]।

**prospectless** प्रॉस्'पे क्ट्-लिस् a. भविष्यहीन, निराशाजनक, आशारहित।

**prospector** प्रॅस्पे'क्'टॅर् n. (धातुओं[F]की) खान[F] खोजनेवाला, (के) क्षेत्रका अनुसन्धानकर्ता, पूर्वेक्षक।

**prospectus** प्रॅस्पे'क्'टॅस् n. (pl. *-es*) (वाणि०) प्राग्वेक्षण, प्रविवरण, **विवरण-पत्र**, विवरण-पत्रिका[F], (का०) **विवरणिका**[F]; **बोधिका**[F], परिचय-पत्रिका[F], (वाणि०) **माहिती-पत्र**, नियमावली[F]।

**prosper** प्रॉस्'पॅर् v. i. & t. सफल होना, प्रतिफलित होना; समृद्ध होना, उन्नति[F] करना, फलना-फूलना, (*cheats never* ~); कृतार्थ होना, कृतकृत्य होना; अभ्युदय करना, उन्नत करना, उदय होना, समृद्ध बनाना; साधना, सफलमनोरथ करना; बढ़ाना।

**prosperity** –पे'रिटि n. श्री[F], ऐश्वर्य, **वैभव**, (अर्थ०) **समृद्धि**[F], सम्पन्नता[F], सम्पत्ति[F], विभूति[F]; अभ्युदय, उत्कर्ष, वृद्धि[F]; कृतार्थता[F]; साफल्य।

**prosperous** –'पॅ रॅस् a. श्रीसम्पन्न, ऐश्वर्यवान्, समृद्ध, सम्पन्न, भरा-पूरा, फलता-फूलता (~ *merchant*); अभ्युदित, उत्कृष्ट, वर्द्धित; सिद्धार्थ, सफल, धन्य, कृतार्थ; शिव, शुभ, मंगल, कल्याणप्रद (~ *hour*)।

**prosperousness** –निस् n. श्रीसम्पन्नता[F], ऐश्वर्यवत्ता[F], समृद्धि[F], सम्पन्नता[F], अभ्युदय, उत्कर्ष, वृद्धि[F]; कृतार्थता[F], साफल्य, सफलता[F], कामयाबी[F]।

**prospicience** प्रॉस्पि'शिॲन्स् n. अग्रदृष्टि[F], अग्रदर्शन, भविष्यदर्शन, अनागत-दर्शन, भविष्य देखना, आगे देखना, आनेवाले जमानेकी ओर देखना।

**prostate** प्रॉस्'टेट १. a. पुरःस्थ; १. n. (~*gland* भी) (जीव०) **पुरःस्थग्रन्थि**[F], पुरुषोंमें बस्ति ग्रीवापरिवर्ती ग्रन्थि[F]; enlarged ~ (चि०) अष्ठीला।

**prostatic** प्रॅस्टै'टिक् a. पुरःस्थ, पुरःस्थग्रन्थि-विषयक, मुखशायीग्रन्थि-सम्बन्धी;

~ plexus, ~ region, ~ sinus, ~ utricle.

**prostatitis** प्रॉस्टॅटाइ'टिस् n. (चि०) शिश्नग्रन्थि-शोथ, पुरःस्थग्रन्थि-शोथ।

**prosthesis** प्रॉस्'थिसिस् n. (व्या०) आदि अक्षरागम, उपसर्ग; (शल्य०) कृत्रिमांगस्थापन; कृतिमांग।

**prosthetic**[1] प्रॉस्थे'टिक् a. (चि०) कृत्रिमांग स्थापन-विषयक।

**prosthetic**[2] a. पूर्वयुक्त, संयुक्त।

**prosthetics** –क्स् n. (चि०) कृत्रिमांगस्थापन शल्य-चिकित्सा[F]।

**prosthion** ⊙ प्रॉस्'थिॲन् n. (चि०) **अग्रबिन्दु**।

**prostitute**[1] प्रॉस्'टिट्यूट् n. गणिका[F]; वेश्या[F], वारांगना[F], वारवनिता[F], वारनारी[F], छिनाल[F], पतुरिया[F], रण्डी[F]; (ला०) भ्रष्ट व्यक्ति, भाड़ेका टट्टू।

**prostitute**[2] v.t. (स्वयंको) वेश्या[F] बनाना, रति-व्यापार करना, सतीत्व बेचना; (ला०) सम्मान बेचना, योग्यता[F]का व्यापार करना; खराब करना, बिगाड़ना।

**prostitution** –ट्यू'शॅन् n. गणिकावृत्ति[F], (का०) **वेश्याकर्म**, **वेश्यावृत्ति**[F], वारसेवा[F], रण्डी[F]का पेशा, छिनालापन; दुष्प्रयोजन, लैंगिक व्यभिचार, बदकारी[F]।

**prostitutor** –'टियूटॅर् n. वेश्यापणिक, गणिका-व्यापारी, वारांगना-व्यापारी, वारवनिता-विलासी, वेश्या[F] बनानेवाला, दलाल, पतुरियाबाज, रण्डीबाज।

**prostomium** प्रस्टो'मिॲम् n. (जीव०) **अभिमुख**,T.

**prostrate**[1] प्रॅस्ट्रेट्', प्रॉस्'ट्रेट् v.t. धराशायी करना, लम्बायमान करना, भूमिगत करना, चित गिरा देना, धूल[F] चटाना, जमीन[F] सुँघाना; भूस्तुत होना, भूशायी होना, लेट जाना, दण्डवत् करना, साष्टांग प्रणत होना; (ला०) पराभूत करना, पराजित करना, मज़ा चखाना, नाक[F] रगड़वाना; (कान्ति[F] आदिका) क्षीण कर देना, कृश कर देना, शक्तिक्षय कर देना, पस्त कर देना, बेदम कर देना, तोड़ना, घटाना।

**prostrate**[2], **-ed** प्रॉस्'ट्रे(ट्र)ट्, इड् aa. भूस्तुत, भूमिगत, (कृषि०, वन०) **भूशायी**, दण्डवत्, लम्बायमान, साष्टांग प्रणत; पट, मुँहके बल; विषण्ण, अवसन्न, पराभूत, अपदस्थ, गिरा-पड़ा; कृश, क्षीण, तनु, जर्जर; (वन०) भूसर्पी।

**prostration** प्रॅस्ट्रे'शॅन् n. भूलुण्ठन, भूस्तुति[F], दण्ड-प्रणाम, प्रणिपात, साष्टांग प्रणाम; पराभव, पराजय[F], क्षीणता[F], अवसाद, (चि०) **अवसन्नता**[F], शक्ति-क्षय, परिक्लान्ति[F], पस्ती[F]।

**prostyle** प्रॉस्'टाइल् n. (स्था०) ड्योढ़ी[F]।

**prosy** प्रो'ज़ि a. नीरस; अरोचक, बेमज़ा, बेलुत्फ़।

**prosyllogism** प्रॅसि'लॅजिज़्म् n. (तर्क०, दर्श०) **पूर्वहेत्वनुमान**, **पूर्वहेतुमद् अनुमान**; सहायकानुमान, पूर्वानुमानवाक्य।

**prot.** protestant.

  

**protactinium** प्रॅटैक्टि'निॲम् n. रश्मि-उत्पादक तत्त्व, प्रोटैक्टीनियम ।

**protagonist** प्रोटै'गनिस्ट् n. नायक, मुख्य अभिनेता; नेता, अग्रणी, धुरन्धर, सर्वेसर्वा; (भ्रमा॰) प्रवक्ता, अधिवक्ता, समर्थक, पक्षपोषक, हिमायती, तरफदार ।

**protandrous** प्रॅटैन्'ड्रॅस् a. (वन॰) **पूर्वपुंपक्व, पूर्वपुंकेसरी,** आद्यपुंविकासी, आद्यकेसर-विकासी, प्रथम-पराग-सम्भावी ।

**protandry** –ड्रि n. (वन॰) **पूर्वपुंपक्वता**^F ।

**protanopia** ⊙ प्रोटॅनो'पिॲ n. (शिक्षा॰) **आंशिक वर्णान्धता**^F ।

**pro tanto** (L) adv. इस सीमातक, इतना भर ।

**protasis** प्रो'टॅसिस् n. (pl. *-ases*) प्रस्तावना^F, भूमिकात्मक वाक्यांश, परिचयात्मक उपवाक्य, दशाबोधक वाक्यांश ।

**protatic** प्रॅटै'टिक् a. प्रथम, भूमिकात्मक, प्रस्तावनात्मक; दशाबोधक, शर्ती ।

**protean** प्रो'टि'ॲन् a. रूपान्तरणीय, अतिपरिवर्तनशील; बहुरूपी; बहुरूपधारी; (चि॰) प्रोटीनका एक अनघुल-साधित यौगिक ।

**protect*** प्रॅटे'क्ट् v.t. (का॰) **संरक्षण करना,** रक्षित करना, संरक्षित करना, सुरक्षित करना, परित्राण करना, बचाना*; (हुण्डी^F आदि भरनेके लिए) धनसंचय करना, रुपया जुटाना; (यन्त्रोंको सुरक्षार्थ) पालिश^F करके रखना ।

**protectant** –'टॅन्ट a. (वन॰) **रक्षक,** संरक्षी ।

**protected** –टि'ड् a. **रक्षित, सुरक्षित, संरक्षित,** अभिरक्षित;

~ commodity, ~ document, ~ market, ~ place, ~ state, ~ status, ~ transaction.

**protecting** –टिंग् n. **बचाव,** a. **संरक्षी, रक्षी, रक्षक,** ~ agent **संरक्षक;**

~ cap, ~ cover, ~ envelope, ~ power.

**protection** –'क्शॅन् n. **रक्षा**^F, **संरक्षा**^F, **सुरक्षा**^F, **सुरक्षण,** परित्राण, प्रतिरक्षा^F, आश्रय, छत्रच्छाया^F, अभयहस्त; त्राण, (रसा॰, अर्थ॰) **संरक्षण,** संरक्षकता^F (*under your kind ~*), **बचाव;** संरक्षक, रक्षाकारी (*dog is a great ~ against burglars*); अभयपत्र;

~ order ~ ratio, ~ work.

**protectionism** –निज़्म् n. (बैंक॰) **संरक्षणवाद,** रक्षावाद, देशी उद्योगकी रक्षा^F का सिद्धान्त ।

**protectionist** –निस्ट् n. रक्षावादी ।

**protective** –'टिव् a. (रसा॰, चि॰, वन॰) **संरक्षी, रक्षी,** रक्षक, (रसा॰) **संरक्षक,** सुरक्षात्मक, संरक्षणशील; (चि॰) नीरोगक्षमता-दायक, (शक्तिक्षयके रोगोंसे) बचानेवाला भोजन; ~ custody सुरक्षात्मक गिरफ्तारी^F; ~ duty संरक्षणकर;

~ abutment, ~ action, ~ agency, ~ agent, ~ barrier, ~ certificates, ~ characters, ~ clothing, ~ coat, ~ coating, ~ colloid, ~ colouration, ~ covering, ~ duty, ~ epithelium, ~ foods, ~ function, ~ influence, ~ jelly, ~ jurisdiction, ~ logs, ~ measure, ~ mimicry, ~ mounds, ~ operation, ~ apatrol, ~ potency, ~ rates, ~ screen, ~ surrounds, ~ tariff, ~ tissue, ~ trade, ~ value, ~ venting, ~ wall.

**protectiveness** –निॅस् n. रक्षकता^F, संरक्षकता^F सुरक्षात्मकता^F, संरक्षणशीलता^F ।

**protector** –टॅर् n. रक्षक, पालक, त्राता, संरक्षक; पक्ष-समर्थक, आश्रयदाता, बचानेवाला; रक्षक वस्तु, रक्षक संरचना^F ।

**protectoral** –रॅल् a. राजरक्षक-सम्बन्धी ।

**protectorate** –रॅट् n. राजसंरक्षक-पद, राजसंरक्षकत्व; (इति॰) **संरक्षण-काल;** रक्षक शासन, (इति॰) **संरक्षित राज्य,** रक्षित राज्य; संरक्षित देश ।

**protectorial** –टॉ'रिॲल् a. = PROTECTORAL.

**protectorship** –'टॅर्शिप् n. (लार्ड प्रोटेक्टर आफ दि कामनवेल्थका) संरक्षक पद ।

**protectory** –रि n. (रोम॰ कैथो॰) संरक्षणालय, अनाथालय, विस्थापित संस्था^F, उद्दण्डबालक-संस्था^F ।

**protectress** –ट्रिस् n. रक्षिका^F, संरक्षिका^F, बचानेवाली ।

**protege** प्रॉ'टे'जे n. (का॰) **रक्षित,** आश्रित, पालित, पोष्य, उपजीवी, संरक्षणाधीन व्यक्ति ।

**proteid** प्रो'टि'इड् n. = PROTEIN.

**proteiform** प्रो'टि'इफ़ॉर्म a. बहाकृति, बहाकार, कई आकारवाला; परिवर्तनशील आकृतिवाला ।

**protein** प्रो'टि'इन् n. प्रोभूजिन, (चि॰, कृषि॰, वन॰, रसा॰) **प्रोटीन;** मांसजातीय खाद्य द्रव्य;

~ equivalent, ~ hydrolysate, ~ pool, ~ sol, ~ synthesis.

**proteinacious, proteinic, proteinous** –ने'शॅस्, –'निक्, प्रोटी'नॅस् aa. प्रोभूजीय, प्रोटीनवाला ।

**protend** प्रॅटे'न्ड् v.t. प्रसारित करना, तानना, फैलाना, आगे निकालना ।

**protensity** प्रॅटे'न्'सिटि n. कालव्यापिता^F, समय-व्यापिता^F, समयके साथ चलनेवाला होना; लम्बाई^F में होना, लम्बाई^F के अनुसार होना ।

**protensive** –सिव् a. कालव्यापी; समयव्यापी, समयके साथ चलनेवाला; लम्बाई^F में, लम्बाई^F के अनुसार ।

**proteolysis** प्रोटि'ऑ'लिसिस् n. (पाचकरस द्वारा) प्रोभूजांशन, प्रोभूज-विभाजन, प्रोभूज-पृथक्करण; (रसा॰, कृषि॰) **केसीन-विश्लेषण;** (चि॰) **प्रोटीनलयन;** प्रोटीन-विश्लेषण, प्रोटीनका अलगाव ।

**proterandrous** प्रॉटॅरैन्'ड्रस् a. आद्यकेसर-विकासी, पक्के परागवाला ।

**protergum** प्रॅटर्'गॅम् n. (जीव॰) **अग्रपृष्ठक** ।

**proter(o)** पूर्व-, पुरा, सुपुरा- (*proterandrous, proterogynous, proterozoic*) ।

  

**proterogynous** प्रॉटॅरॉ'जिनॅस् a. आद्यकिंजल्क-सम्भावी, आद्यकिंजल्क-विकासी, प्रथम बीजाण्ड-सम्भावी, पूर्वस्त्रीपक्व।

**proterozoic** ⊙ प्रॉटॅरॅज़ो'इक् a. प्राजीव, जीवनारम्भिक; ~ era **प्राजीव कल्प**।

**protervity** प्रॉटॅ'र्'विटि n. धृष्टता^F, शठता^F, मूढ़ता^F, मूर्खता^F, दुःशीलता^F; प्रतिकूलता^F।

**protest**[1] प्रो'टॅस्ट् n. प्रतिवाद, प्रत्यापत्ति^F, प्रत्याख्यान, (राज०, का०) **अभ्यापत्ति^F, असम्मति^F** (~ *book*), **विरोध** (~ *note*); प्रतिवाद-पत्र, प्रत्यापत्ति-पत्र, विरोध-पत्र, (बैंक०) **निकराई-सिकराई पत्र**; (हुण्डी^F आदिका) विपत्रप्रमाण, अस्वीकृतिपत्र, (का०, राज०) **नकारपत्र**, दृढ़ोक्ति^F, दृढ़वचन, प्रकथन, गम्भीर घोषणा^F।

**protest** प्रॅटॅ'स्ट् v.t. & i. प्रतिवाद करना, प्रत्यापत्ति^F करना, प्रत्याख्यान करना, विरोध करना; (हुण्डी^F आदिका) अस्वीकृति-पत्र लिखना; दृढ़ोक्ति^F करना, गम्भीर घोषणा^F करना; प्रतिपादन करना; ~ *that* ⊙, ~ *against that* विरोध प्रकट करना।

**protestant, P-** प्रॉ'टिस्टॅन्ट्, प्॰ n. & a. (ईसाइयोंके सम्प्रदायका अनुयायी), प्रोटेस्टेण्ट।

**protestantism** –टिज़्म् n. प्रोटेस्टेण्ट धर्म।

**protestation** प्रॉटिस्टे'शॅन् n. प्रत्याख्यान, प्रतिवाद, प्रत्यापत्ति^F, विरोध; निषेधोक्ति^F, दृढ़वाद, दृढ़ोक्ति^F, गम्भीर प्रतिपादन।

**protester, protestor** प्रॅटॅ'स्टॅर्, प्रॅटॅ'स्टॅर् nn. प्रत्यापत्तिकर्ता, प्रत्याख्यानकर्ता, विरोधकर्ता।

**protesting** –टिंग् n (वाणि०) **सिकराई^F**; ~ state (का०) **विरोध करनेवाला राज्य**।

**proteus** प्रो'टीअस् n. कामरूप; चंचल व्यक्ति।

**prothalamium, -ion** प्रोथॅले(लै)'मिॲम्, -इऑन् n. (pl. *-ia*) मंगलगीत, परिणय-गीत, विवाहगीत।

**prothallus** प्रॅथॅ'लॅस् n. (वन०) **सूकायक**, T.; ~ cell (वन०) **उपजनन-कोशिका^F**।

**prothesis** प्रो'थिसिस् n. (व्या०) = PROSTHESIS.

**prothonotary** प्रॅथॉ'नॅटॅरि n. (रोमीय न्यायालयमें) मुख्य करणिक, मुख्य लिपिक, मुख्य सचिव।

**pro-thorax** प्रॅथोॲ'रैक्स् n. (जीव०) **अग्रवक्ष**।

**protista** प्रॅटिस्'टॅ n. जीवसंघ।

**protistology** प्रॅटिस्टॉ'लॅजि n. जीवसंघविज्ञान।

**protoandry** ⊙ प्रोटॅऐन्'ड्रि (कृषि०) **पूर्वपुंपरिपाक**।

**protoanthropic** ⊙ प्रोटॅऐन्थ्रॉ'पिक् a. (नृ०) **आद्य-मानवीय**।

**proto** प्र-, आद्य-, आदिम, मूल, मुख्य (*~-Arabic ~-Celtic. ~genetic, ~genic, ~gynous, ~martyr, ~phyta, ~phyte, ~plasm, ~zoa, ~zoal, ~zoan, ~zoic, ~zoon, ~chloride*)।

**protocol**[1] प्रो'टॅकॉल् n. पूर्वरूप, पूर्वपत्र, मूलारूप, मूलप्रति^F, कच्चा मसौदा, मूल लिखावट^F; प्रारम्भिक सौदा, प्रारम्भिक व्यवहार, प्रारम्भिक लेन-देन; औपचारिक वार्ता^F; (फ्रांसमें) विदेशाधिकरण, विदेशमन्त्रालयका शिष्टाचार-विभाग; (राज०) **संलेख, पूर्वलेख** (**सन्धि^F का**), राजलेख, चार्टर, (पोपकी आज्ञा^Fके प्रारम्भिक तथा अन्तिम) आधिकारिक सूत्र; (राज०) **नयाचार**, (~ *division, ~ section*); ~ statement (दर्श०) **अधिकृत कथन**।

**protocol**[2] v. i. & t. मूलपत्र लिखना, मूल प्रति^F बनाना; मूलपत्रमें अंकित करना।

**protocolist** –लिस्ट् n. कर्णिक, रजिस्ट्रार, क्लर्क।

**protoconch** ⊙ प्रो'टॅकॉन्क् n. (जीव०) **आद्यकवच**।

**protocorm** ⊙ प्रो'टॅकॉर्म् n. (वन०) **पूर्वकन्द**।

**protoderm** ⊙ प्रो'टॅडॅर्म् n. (वन०) **प्रत्वक्, प्रचर्म**, T.

**protogenes** –जेनिस् n. (इति०) **अग्रजात, आदि जीव**।

**protogenetic** प्रोटॅजिनॅ'टिक् a. आद्य, (वन०) **आदिजात**, आदिकालीन, अतीतकालीन, प्राचीन-कालका।

**protogenic** –जॅ'निक् a. **प्रोटाजनी, प्रोटानदाता, प्रोटानजनक**; = PROTOGENETIC.

**protogynous** प्रॅटॉ'जिनॅस् a. (वन०) **पूर्वस्त्रीपक्व**, पूर्वस्त्रीकेसराग्रपक्व।

**protogyny** –नि n. (कृषि०, वन०) **पूर्वस्त्री-पक्वता^F**, T.

**protohomo** ⊙ प्रोटॅहो'मो n. (इति०) **आद्यमानुष**।

**protolog** ⊙ प्रो'टॅलॉग् n. (इति०) **मूल वर्णन**।

**protomartyr** प्रोटॅमा'र्टॅर् n. आद्य हुतात्मा, प्रथम हुतात्मा, प्रथम शहीद, (विशे० ईसाइयोंमें सेण्ट स्टीफन)।

**protomorphic** प्रोटॅमॉर्'फिक् a. (इति०) **आदि रूप**।

**proton** प्रो'टॉन् n. (भौति०) आवन्त, प्राणु, (रसा०) **प्रोटोन** (~ *cycle*);
~ disintegration, ~ microscope, ~ range, ~ scattering, ~ threshold.

**protonema** प्रोटॅनी'मॅ n. (वन०) **प्रतन्तु**, T.

**protonephridium** –फ्रिडियम् n. (जीव०) **प्रवृ-क्कक, आदिवृक्कक**।

**protonotary** प्रोटॅनो'टॅरि n. = PROTHONOTARY.

**protoparent** ⊙ प्रोटॅपै'रॅन्ट् n. (इति०) **मूल जनक**।

**protopathic** –पैथिक a. (चि०) **स्थूल सम्वेदी** (~ *sensibility*)।

**protophyll** –फिल् n. (वन०) **आदिपर्ण**, T.

**protoplasm** प्रो'टॅप्लैज़्म् n. प्ररस, प्राणरस, चिद्रस, (वन०, जीव०, प्राणि०, रसा०) **जीवद्रव्य**, (चि०) **जीविसार**, जीवनरस, आद्यफेन, (चि०) **प्रोटोप्लाज़्म**।

**protoplasmatic, protoplasmic** –मै'टिक्, 'मिक् aa. प्ररसिक, प्राणरसिक, प्ररसीय, चिद्रसीय, जीवरसीय, जीविसार-विषयक, प्रोटोप्लाज़्म-सम्बन्धी;
~ body, ~ circulation, ~ connection, ~ matter, ~ membrane, ~ movement, ~ poison, ~ respiration.

  

**protoplasmic** –'मिक् (प्राणि॰) जीवद्रव्य, (~ *process*, ~ *resistance*), जीवद्रव्यरूप; ~ cell (चि॰) **तारकाणु**।

**protoplast** प्रो'टॅप्लैस्ट् n. प्ररस या प्राणरसकी इकाई[F]; (वन॰) **पूर्वलव**; आदर्शरूप, मूलरूप, मूलतत्त्व; आदि-जन्मा, आदिपुरुष; T.

**protoplastic** –'स्टिक् a. आद्य, मौलिक, प्ररसकी इकाई[F] आदिसे सम्बन्धित।

**protostele** ⊙ प्रो'टॅस्टील् n. (वन॰) **पूर्वरम्भ**।

**prototroch** ⊙ प्रो'टॅट्रॉक् n. (जीव॰) **पूर्ववलय, रोपितवलय**।

**protopodite** ⊙ प्रॅटॉ'पॅडाइट् n. (जीव॰) **आदि-पादांश**।

**prototypal, prototypic, -al** प्रोटॅटाइ'पॅल्, प्रोटॅटि'पिक्, -ॲल् aa. आदर्शयुक्त, मूलादर्शीय, प्राग्रूपीय, प्रकृतरूपवाला।

**prototype** –'टॅटाइप् n. मूलवस्तु, मूलादर्श; मूलरूप, प्राग्रूप, प्रकृतरूप, (रसा॰) मूल-प्रतिरूप, मूलाकृति[F], (रसा॰) **आदिरूप**, आदर्शरूप।

**protovertebra** ⊙ प्रोटॅवॅर्टॅ'ब्रॅ n. (जीव॰) **आद्यक-शेरुक**।

**protoxylem** ⊙ प्रॅटॉक्'सिलॅम् n. (वन॰) **आदिदारु, आदि रसवाहिनी[F]**, T.

**protozoa** प्रोटॅज़ो'ॲ n. (pl.) (चि॰) प्रजीवाणु, कीटाणु; प्राणीवर्गके एककोशीय सूक्ष्मजीव; (कृषि॰, जीव॰) T.

**protozoal** –ॲल् a. (चि॰) प्रजीवाण्वीय, कीटाण्वीय, प्रजीव-, प्रजीवीय, एककोशी जीवोंसे सम्बन्धित।

**protozoan** –ॲन् a. & n. (चि॰) कीटाणु (प्रजीवाणु-सम्बन्धी); एककोशी जीव-वर्गका (पशु); परोपजीवी एक-कोशियों[F] द्वारा फैलनेवाला (रोग)।

**protozoiasis** ⊙ प्रोटॅज़ोइॲ'सिस् n. (चि॰) कीटाणु-जनित।

**protozoic** –'इक् a. (भूगर्भ॰ पर्त[F]) प्रजीविक-युगीय।

**protozoon** –'ॲन् n. प्रजीव, (चि॰) **प्रजीवाणु**, कीटाणु, एककोशी जीव, (चि॰) T.

**protract** प्रॅट्रैक्ट्' v.t. व्याक्षिप्त करना, विलम्बित करना, लम्बा करना, ढील देना, बढ़ाना; देर[F] लगाना (मानचित्र, खाका आदि) खींचना, तानना।

**protracted** –'टिड् a. व्याक्षिप्त, विलम्बित, सुदीर्घ, **दीर्घकालिक** (~ *defence*), लम्बा (~ *correspondence*)।

**protractible** –टिबॅल् a. = PROTRACTILE.

**protractile** –टिल् a. (जन्तु॰, अंग आदि) वर्धनीय, लम्बनीय, बढ़ाने योग्य।

**ptotractility** –'लिटि n. वर्धनीयता[F], लम्बनीयता[F], बढ़नेकी या लम्बा होनेकी क्षमता[F]।

**protraction** –क्'शॅन् n. व्याक्षेप, विलम्ब, वृद्धि[F]; (पेशी[F]का) विस्तार, खिंचाव, तनाव; मानचित्रण, खाका, डौल।

**protractive** –'टिव् a. व्याक्षेपात्मक, विलम्बात्मक, देर लगानेवाला।

**protractor** –टॅर् n. (गणि॰) **कोणमापक, चाँदा**, प्रोट्रैक्टर; प्रसारक पेशी; (चि॰) एक शल्योपकरण, व्रणोंसे गोली[F] या हड्डी[F]के टुकड़े निकालनेका।

**protreptical** प्रॅट्रे'प्'टिकॅल् a. शिक्षादायक, शिक्षाप्रद, शिक्षा देनेवाला; प्रचोदक, प्रणोदक, उत्साहदायक, जोश दिलानेवाला।

**protrude** प्रॅट्रूड्' v.t. & i. प्रक्षिप्त करना, उद्धत करना, उभारना, बाहर निकालना, धकेलना, ठेलना, आगे निकालना; उभरना, निकलना; (ला॰) धृष्टता[F] करना, हठात् प्रवेश करना, जबरदस्ती[F] घुसना, दखल देना।

**protrudent** –'डॅन्ट् a. प्रक्षिप्त, प्रक्षेपित, उत्क्रान्त, आगे निकला हुआ।

**protruding** –डिंग् a. बहिर्लम्ब।

**protrusible** –सिबॅल् a. प्रक्षेपणीय, (जीव॰) **बहिः-क्षेप्य, बहिःसारी**, उत्क्राम्य, बाहर निकालने योग्य, आगे निकलने लायक।

**protrusile** –साइ(सि)ल् a. (अंग आदि) प्रक्षेपी, प्रक्षेप-णीय, प्रसरणशील, उत्क्रमणशील।

**protrusion** –ज़न् n. बहिःक्षेप, (चि॰, जीव॰) **बहिः-क्षेपण**, प्रक्षेप, उत्क्रमण, प्रलम्बन, (चि॰, जीव॰) **निस्सरण**, निःसरण, उभार, निकलने या बढ़े होनेका भाव।

**protrusive** –'सिव् a. प्रक्षेपणीय; प्रक्षेपणशील, आगे निकालने या निकलनेवाला।

**protuberance** प्रॅट्यू'बॅरॅन्स् n. (चि॰) **प्रोद्वर्ध, शोथ**, स्फीति[F], गिल्टी[F], सूजन[F], उभार, फुलाव।

**protuberant** –न्ट् a. प्रलम्ब, प्रोद्वर्धी, उन्नत, उच्छ्रित, उत्कृष्ट, फूला हुआ, उभरा हुआ; (शा॰ एवं ला॰) आगे निकला या उठा हुआ।

**protuberate** –रेट् v. i. उभड़ना, फूलना, सूजना।

**proud**[1] प्रॉउड्' a. गर्वी, अहंमन्य, अहंकारी, अभिमानी, दम्भी, उद्धत, घमण्डी, डींगिया; गौरवान्वित, गर्वानुभवी; स्वाभिमानी, आत्मगौरवयुक्त; (~*hearted* भी) अभिदृप्त, दुर्विनीत, असहनशील, गर्वीला, अकड़बाज, घमण्डी; (कार्य आदि) गर्वपूर्ण, दर्पमय, अभिमानयुक्त; (वस्तुएँ[F]) विराट्, विशाल, गुरु, महत्, आलीशान; (जल) बाढ़-युक्त, बढ़ा हुआ।

**proud**[2] adv. (बोल॰) गौरवान्वित (*do me* ~)।

**proudish** –'डिश् a. किंचित् अहम्मानी, कुछ-कुछ गर्वीला, कुछ-कुछ अभिमानी।

**proudness** –ड्'निॅस् n. गर्वितता[F], अहंमन्यता[F], अहंकारिता[F], अभिमानिता[F]; दम्भ, उद्धतता[F], घमण्ड; गौरवान्वितता[F], गर्वानुभव; स्वाभिमानता[F], आत्मगौरव-युक्तता[F]; अभिदृप्तता[F], दुर्विनीतता[F], घमण्ड।

**Prov.** Proverbs; Province; Provincial; Provencal; Provost.

**prov.** provisional.

**provable** प्रू'वॅबॅल a. साध्य (~ *claim*, ~ *debt*),

प्रमाण्य, उपपाद्य, साबित या सिद्ध करने योग्य ।

**provableness** –निॅस् n. साध्यता^F, प्रमाण्यता^F, उपपाद्यता^F; प्रामाणिकता^F ।

**provand** प्रॉ'वॅन्ड् n. घास^F, चारा, भूसा; (हास्य०, मनुष्यका) भोजन, खाना, दाना-पानी ।

**prove** प्रूव्' v.t. & i. परीक्षण करना, **परखना,** (बन्दूक^F आदिको) परीक्षण-प्रक्रियाधीन करना, जाँच^Fके लिए भेजना; (हिसाब इत्यादिका) अनुगणन करना, जाँचना; शोध्य निकालना, प्रूफ निकालना; प्रमाणित करना, उपपन्न करना, निश्चित करना, पुष्ट करना, **सिद्ध करना,** साबित करना; सिद्ध या प्रमाणित होना, निकलना ।

**proved** –ड्' a. (विधा०) **सिद्ध,** प्रमाणित, प्रतिपादित; (परि०) **परीक्षित, जाँचा हुआ** ।

**proveditor** प्रॅवे'डिटॅर् n. (विनीशियन प्रजातन्त्रका) प्रान्तपति, राज्यपाल, गवर्नर, प्रोवेडिटर ।

**provedore** प्रॉविडोॲर्' n. (सेना^Fका) भण्डारी ।

**proven** ⊙ प्रू'वॅन् a. = PROVED.

**provenance** प्रॉ'विनॅन्स् n. प्राप्तिस्थान, जन्मभूमि^F, मूलस्थान, उद्भवस्थल, उद्गम-स्थान (*of doubtful* ~) ।

**provender** प्रॉ'विन्डॅर् n. पशुभोज्य, सूखी घास^F, चारा, भूसा; (हास्य०, मनुष्यका) खाद्य, भोजन, खाना, दाना-पानी ।

**provenience** प्रॅवी'निॲन्स् n. मूल, स्रोत, मूलोद्गम, उत्पत्तिस्थान, उद्गमस्थल ।

**proventriculus** प्रोवे'न्ट्रि'क्यूलॅस् n. (जीव०) ग्रथिल जठर ।

**prover** प्रू'वॅर् n. प्रयत्नकर्ता, प्रयत्न करनेवाला; परीक्षक, परखनेवाला, आँकनेवाला; (हिसाब इत्यादिका) अनुगणक, जाँचनेवाला; शोधक, प्रूफरीडर; (यन्त्र०) **प्रमाणक,** उपपादक, उपपादयिता, प्रमाणित करनेवाला, सिद्ध करनेवाला, साबित करनेवाला ।

**proverb** प्रॉ'वॅर्ब् n. न्याय, लोकोक्ति (~ *test*), कथोक्ति^F, लोकरूढ़ि^F, आभाणक, लोकवाद, जनोक्ति^F, जनवाद, कहावत^F, मसल^F; कहावत^Fका खेल; (बहुव०) घेर, मण्डलके खेल; Book of p~s (पुराने टेस्टामेण्टमें) लोकोक्तिग्रन्थ; *ignorant to a* ~ बुरी तरह अजान ।

**proverbial** प्रॅवर्'विॲल् a. लोकवादीय, लोकोक्तीय, कथोक्तीय, लोकरूढ़ि-विषयक, कहावत-सम्बन्धी; लौकिक, लोकप्रसिद्ध, लोकप्रचलित, सर्वख्यात; कुख्यात, बदनाम ।

**proverbialism** –लिज़्म् n. लोकवाद, लोकोक्तिवाद, लोकोक्ति^F रूपमें कथन, कहावत^F ।

**proverbialist** –लिस्ट् n. आभाणकवादी, लोकोक्तिवादी ।

**proverbiality** –ऐ'लिटि n. लोकप्रसिद्धि^F, जनप्रवाद, कुख्याति^F ।

**proverbialize** –'विॲलाइज़् v.t. आभाणकीयित करना, लोकोक्ति^Fका रूप देना, कहावत^F बना देना ।

**proviant** प्रॉ'विॲन्ट् n. (विशे० सैन्य) खाद्य, भोज्य, भोज्य-सामग्री^F, खाद्य-पदार्थ ।

**provide** प्रॅवाइड्' v. i. & t. (मनोरंजन आदिका) सम्भरण करना, संयोजन करना, व्यवस्था करना, प्रबन्ध करना, जुटाना; (व्यक्तिके लिए कानूनमें) कहना, धारा^F निश्चित करना; निवेशित करना, प्रदान करना, देना; आवश्यकता^F पूर्ति^F करना, गुंजायश^F रखना; पूर्वसंग्रहण करना, उपार्जन करना, पूर्वसंचय करना; (इति०, कामपर) नियुक्त करना, लगाना; सजाना, तैयार करना; सजना, तैयार होना ।

**provided** –'डिड् a. सम्भृत, अन्वित, निवेशित, सहायताप्राप्त, इमदादी; प्रस्तुत, निर्दिष्ट, उपबन्धित; प्रदत्त, दिया हुआ ~ (*that*), **शर्त^F यह है कि;** इस शर्त^Fपर, यदि, (विधा०) **परन्तु** ।

**providence** प्रॉ'विडॅन्स् n. सुविमर्श, सुसमीक्षा^F, पूर्वोपाय, पूर्व-विवेचन, पूर्वविधान, पूर्वविवेक, सामयिक चिन्ता^F, दूरदर्शिता^F, दूरदृष्टि^F; अल्पव्यय, मितव्यय, किफायत^F; विधाता^F, दैव, ईश, भगवान्; भगवत्कृपा^F; special ~ भगवत्कृपा^Fका विशेष दृष्टान्त, प्रभुकी विशेष अनुकम्पा^F ।

**provident** –न्ट् a. विवेकी, विवेकपूर्ण, दूरदर्शितापूर्ण, दूरदर्शी, खबरदार; मितव्ययी, किफायती; ~ fund संचितकोष, (विधा०, का०) भविष्यनिधि^F, सम्भरण-निधि^F, निर्वाह-निधि^F ।

**providential** –डे'न्'शॅल् a. दैवी, दैवाधीन, दैवकृत, ईश्वरीय; भाग्यवान्, सौभाग्यशाली; ~ order (अर्थ०) **नियत विधान** ।

**provider** प्रॅवाइ'डॅर् n. सम्भर्ता; निवेशक, प्रदाता, जुटानेवाला; (शा० एवं ला०) lion's ~ सियार; universal ~ बिसाती ।

**providing** –डिंग् conj. बशर्ते, यदि ।

**province** प्रॉ'विन्स् n. **प्रान्त, प्रदेश,** सूबा; कार्यक्षेत्र, अधिकार-क्षेत्र (*not within my* ~); विभाग, प्रकरण, विषय (*in the* ~ *of literature*) ।

**provincial**[1] प्रॅविन्'शॅल n. (का०) **प्रान्तीय,** प्रान्तवासी, प्रान्तोंका निवासी व्यक्ति; देशीय, ग्रामीण, देहाती; (ईसा०; बड़े पादरीके अधीनस्थ क्षेत्रका) प्रधान, धर्माध्यक्ष ।

**provincial**[2] a. (का०) **प्रान्तीय,** प्रादेशिक, प्रान्तीयतावादी;

~ affairs, ~ allotment, ~ autonomy, P~ Civil Service, ~ government, ~ highways, ~ legislature, ~ loan, ~ revenues, ~ scheme, ~ service, ~ staff, ~ subject, ~ unit.

**provincialism** –शॅलिज़्म् n. प्रान्तवाद, प्रान्तीयता^F, प्रान्तप्रेम; असंस्कृत प्रयोग, प्रान्तीय प्रयोग, ग्राम्य भाषा^F; प्रान्तीय रहन-सहन^F, प्रान्तीय विचार-पद्धति^F; संकीर्णता^F ।

**provinciality** –शिऐ'लिटि n. प्रान्तीयता^F ।

**provincialize** –'शॅलाइज़् v.t. प्रान्तीयकरण करना, प्रान्तीय बनाना, प्रान्तानुसार ढालना ।

**proving** प्रू'विंग् a. सिद्ध करना; ~ of bills हुंडी-साधन, हुंडी सिद्ध करना।

**provision**[1] प्रवि'ज़न् n. (किसीके पक्ष-विपक्षमें) प्रकल्पन, नियोजन, विधान, (वाणि०, का०, चि०) व्यवस्था^F, व्यवस्थापन (~ *review*), प्रबन्ध; सम्भार, पाथेय, प्रदत्त सामग्री^F, सामान; (इति०) अरिक्त पदपर नियुक्ति^F; (pl.) सम्भरण, (चि०) खाद्य, आवश्यक वस्तु^F, खाद्य-सामग्री^F, (परि०) रसद^F, जिन्स; निवेश, संविधा^F, (का०) उपबन्ध, प्रावधान, बँधान, (का०) शर्त^F; विधान, अवधानधारा^F, नियम T; मुहैया करना।

**provision**[2] v.t. सम्भरित करना, नियोजित करना, विहित करना, व्यवस्थित करना, प्रबन्धित करना; सम्भृत करना, पाथेययुक्त करना।

**provisional** –ज़ॅनॅल् a. सामयिक, तात्कालिक, कालिक, अस्थायी, अनंतिम, अल्पकालीन, अन्तःकालीन, व्यवस्थायी, कार्यनिर्वाही, कामचलाऊ; औपबन्धिक, कच्चा, कच्ची;
~ admission, ~ agenda, ~ assessment, ~ classification, ~ condemnation, ~ figures, ~ government, ~ hypothesis, ~ injunction, ~ inspection, ~ list, ~ order, ~ pediatrics, ~ receipt, ~ supply, ~ supposition.

**provisionality, provisionalness** –नॅ'लिटि, –'ज़ॅनॅल्-नि'स् nn. अस्थायित्व, अल्पकालीनता^F, अन्तःकालीनता^F, कार्यनिर्वाहित्व, कामचलाऊपन।

**provisionary** –नॅरि a. = PROVISIONAL.

**provisioning** –निंग् n. मुहैया^F करना।

**provisionless** –न्-लि'स् a. साधनहीन; सम्भरण-रहित, विना रसद।

**provisionment** –मॅन्ट n. सामग्री-प्रदान, साधन या सामान आदिका प्रबन्ध।

**proviso** प्रवाई'ज़ो n. (विधा०) परन्तुक, निवेश, (का०) उपबन्ध, (का०) प्रतिबन्ध, प्रावधान, (का०) शर्त^F, बँधान; अवधानधारा, शर्त^F की धारा^F।

**provisor** प्रवाइ'ज़ॅर् n. मोदी, भण्डारी; (इति०) अरिक्त स्थानपर नियुक्त व्यक्ति; (रोम० कैथो० गिर्जा०) विकर-जनरल।

**provisory** –रि a. अस्थायी (~ *care*); निवेशात्मक, प्रतिबन्धात्मक, सप्रतिबन्ध, शर्ती, बँधानी।

**provocation** प्रॉवॅके'शॅन् n. प्रणोदन, प्रचोदन, प्रोद्दीपन, (का०) उत्तेजना^F, प्रोत्तेजना^F, उद्बोधन, प्रेरणा^F; आवेश, प्रकोप, उकसाहट^F, चिढ़^F, छेड़^F, तैश।

**provocative** प्रवॅा'कॅटिव् a. प्रणोदक, प्रचोदक, प्रोद्दीपक, (चि०) उत्तेजक, उद्बोधक, प्रेरक; आवेशी, प्रकोपक, प्रकोपी, प्रकोपकारी, चिढ़बाज, तैशमें आ जानेवाला।

**provocativeness** –नि'स् n. प्रणोदकता^F, प्रचोदकता^F, उद्दीपकता^F, उत्तेजकता^F, प्रेरकता^F, आवेशिता^F, प्रकोपकता^F, चिढ़बाजी^F, तैशमें आ जाना; प्रकोप, चिढ़^F, तैश।

**provocator** प्रॉवॅके'टॅर् n. प्रकोपक, प्रणोदक, उत्तेजक।

**provokable** प्रवो'कॅबॅल् a. प्रणोद्य, प्रचोद्य, प्रचोदनीय, उद्दीप्य, उद्दीपनीय, उत्तेज्य, उत्तेजनीय, प्रेरणीय, प्रेरणा देने योग्य, तैशमें लाने लायक।

**provoke** –क् v.t. प्रणोदित करना, प्रचोदित करना, उद्दीप्त करना, (का०) उत्तेजित करना, प्रेरित करना; प्रकुपित करना, क्रोध दिलाना, उकसाना, छेड़ देना, चिढ़ाना, उभारना, उकसाना, तैश दिलाना, छेड़ना।

**provoker** –'कॅर् n. प्रणोदक व्यक्ति या वस्तु^F, प्रचोदक व्यक्ति या वस्तु^F, उत्तेजक व्यक्ति या वस्तु^F, प्रेरक व्यक्ति या वस्तु^F, छेड़नेवाला।

**provoking** –किंग् a. प्रणोदक, प्रचोदक, उद्दीपक, उत्तेजक, प्रेरक; प्रणोदनात्मक, उद्दीपनात्मक, प्रेरणात्मक; प्रकुप्त करनेवाला, क्रोध दिलानेवाला, उकसानेवाला, छेड़नेवाला, चिढ़ानेवाला, तैश दिलानेवाला।

**provost** प्रॉ'वॅस्ट् n. (ऑक्सफर्ड इत्यादिमें) प्रधानाचार्य, प्रोवोस्ट, (~ *section*); (इति०) धर्माचार्य, महन्त; सैनिक पुलिस-अफसर; (स्कॉट०) नगर-निगमोंका अध्यक्ष; (जर्मनीमें गिर्जाघरका कार्यवाहक) प्रोटेस्टैण्ट पादरी; ~ marshal आरक्षि-महाधिपति, प्रोवो मार्शल, प्रोवस्ट मार्शल, कोतवाल।

**provostship** –शिप् n. प्रोवोस्टका पद या कार्य।

**prow**[1] प्राउ' n. पूर्वक, पोताग्र; (जन्तुवि०) पोताग्रवत् बाहरकी ओर प्रक्षिप्त भाग।

**prow**[2] a. (प्रा०) शूर, वीर, पराक्रमी, साहसी, सूरमा, दिलेर।

**prowess** –'इस् n. शौर्य, वीर्य, वीरता^F, पराक्रम, पौरुष, ओज, प्रताप, दिलेरी^F।

**prowl**[1] पॉउल्' n. (शिकारकी) टोह^F, खोज^F; विभ्रमण, विचरण; *on the* ~ खोज^F में, टोह^F में।

**prowl**[2] v. i. & t. (शिकारकी) टोह^F में घूमना, छुछुआना, दबे पाँव खोजना; फिरना, खोजते फिरना; लूटमार^F करना।

**prowler** –'लॅर् n. आखेटक, आखेटक्रीडक, शिकारी।

**prowling** –लिंग् n. आखेटन, आखेट-क्रीड़ा^F, विभ्रमण, शिकारके लिए घूमना।

**prox.** *proximo* (*mense*), next month.

**proxenus** ⊙ प्रॉक्'सिॅनॅस् a. (राज०) तद्देशिक।

**proximal** प्रॉक्'सिमॅल् a. = PROXIMATE; (कृषि०, चि०) निकटस्थ, निकटवर्ती;
~ carpals, ~ convolution, ~ end, ~ extremity, ~ pterygiophore, ~ tarsal.

**proximate** –मॅट् a. संसक्त, सन्निकट, समीप, आसन्न, (~ *genus*), समीपस्थ, निकटस्थ; लगा हुआ, सटा हुआ; अनुमित, लगभग, निकटतम; ~ cause संसक्त कारण, (का०) आसन्न कारण, अव्यवहित कारण, (चि०) संनिकृष्टकारण, पूर्वनिवृत्त, निकटतम कारण, तात्कालिक हेतु; ~ damage (का०) प्रत्यक्ष नुकसान; ~ object तात्कालिक कार्य, आसन्न उद्देश्य; ~

principle (चि०) मुख्य तत्त्व ।

**proximity** –'मिटि n. संसक्तता^F, सन्निकटता^F, आसन्नता^F, (का०) **सामीप्य**, (~ *effect*) **निकटता**^F, सन्निधि^F, (शिक्षा०) **सान्निध्य**, समीपता^F; ~ of blood रक्त-सम्बन्ध ।

**proximo** (L) प्रॉक्'सिमो a. अग्रमासीय, अग्रमास-विषयक, आगामी मास-सम्बन्धी, **आगामी मासका**, आनेवाले महीनेका, अगले महीनेका ।

**proxy** प्रॉक्'सि n. प्रतिनिधित्व, प्रतिपुरुषत्व, प्रतिताधिकार, प्रतिताशक्ति^F, एवजी^F (*married, voted, by* ~); **परोक्षी**, प्रतिनिधि, प्रतिपुरुष; (का०) **प्रतिपत्र**, प्रतिनिधिपत्र; (विधा०, का०) **प्रतिपत्री**; प्रतिनिधि द्वारा प्रदत्त मत ।

**proxyship** –शिप् n. प्रतिनिधि-कार्यालय, प्रतिपुरुष-कार्यालय; प्रतिनिधि-पद; प्रतिनिधित्व, प्रतिपुरुषत्व, प्रति-हस्तता^F ।

**P.R.S.** President of the Royal Society.

**P.R.S.A.** President of the Royal Scottish Academy.

**P.R.S.E.** President of the Royal Society of Edinburgh.

**prude** प्रूड्' n. अतिसुशीला^F, अत्यधिक विनीता^F, विनयशीला स्त्री^F, विनयदम्भी^F, मिथ्यविनयी नारी^F ।

**prudence** –'डॅन्स् n. मनीषा^F, नीतिज्ञता^F, दीर्घ दृष्टि^F, विवेक, विवेचना^F, **प्रज्ञा**^F, प्राज्ञता^F, बुद्धि^F, व्यवहार-कुशलता^F, **दूरदर्शिता**^F, दुनियादारी^F; मितव्ययिता^F ।

**prudent** –न्ट् a. (का०) **प्राज्ञ**, नीतिज्ञ, मनीषी, जागरूक, विवेकी, दूरदर्शी, सतर्क, सावधान, चतुर, सयाना, समझदार, चौकस, चलता-पुर्जा; मितव्ययी ।

**prudential**[1] –डे'न्'शल् n. (pl. में) नीति^F, विवेक, समझदारी^F ।

**prudential**[2] a. सविवेक, विवेकशील, विवेकयुक्त, दूरदर्शी, नीतिज्ञतापूर्ण, प्राज्ञ, समझदार ।

**prudentialism** –शॅलिज्म् n. विवेकशीलता^F, नीतिमत्ता^F, प्रज्ञाशीलता^F, समझदारी^F; दूरदर्शितावाद ।

**prudentialist** –लिस्ट् n. विवेकशील, नीतिज्ञ, प्रज्ञाशील, दूरदर्शी, समझदार; विवेकवादी, नीतिवादी, दूरदर्शितावादी ।

**prudentiality** –शिऐ'लिटि n. विवेकशीलता^F; दे० PRUDENTIALISM, PRUDENCE.

**prudery, prudishness** –'डॅरि, –निॅस् nn. अतिसुशीलता^F, विनयदम्भ, मिथ्याविनय^F, अति-विनीतता^F ।

**prudhomme** (F) धार्मिक न्यायाध्यक्ष ।

**prudish** –डिश् a. अतिसुशील, मिथ्याविनयी, विनय-दम्भी; अतिसुशीला स्त्री^Fकी तरह ।

**prudishness** –निॅस् n. = दे० PRUDERY.

**pruinose** प्रू'इनोस् a. (वन०) **मोमी** ।

**prunable** –प्रू'नॅबल् a. अधिकृन्त्य, अधिकृन्तनीय, विशोध्य, विशोधनीय, कतरने योग्य, काटने योग्य, छाँटने योग्य, तराशने लायक; मोच्य, मोचनीय, मुक्त करने योग्य, अनावश्यक विषय छाँट देने योग्य ।

**prune**[1] प्रून' n. वातामबदर, सूखा बेर, आलूबुखारा; (चि०) आरुक, आड़ू ।

**prune**[2] v.t. (शाखाओं^F इत्यादिका) अतिकृन्तन करना, विशोधन करना, कतरना, काटना, छाँटना, तराशना; (ला०, पुस्तक^F आदिको फालतू बातों^Fसे) मुक्त करना, अनावश्यक विषय छाँट देना; सजाना, सँवारना (*off, away* के साथ) ।

**prunella**[1] प्रूने'ल् n. एक मोटा रेशमी कपड़ा ।

**prunella**[2] n. वर्धकि शाक, (बुखारमें काम आनेवाला) एक पौधा; एक प्रकारका ज्वर तथा गलेका रोग ।

**prunello** प्रूने'लो n. (pl. *-s*) उत्तम आलूबुखारा ।

**pruner** प्रू'नॅर् n. अधिकृन्तक, विशोधक, कतरनेवाला, काटनेवाला, छाँटनेवाला, तराशनेवाला; हँसिया, दरान्ती; (ला०, पुस्तक^F आदिकी फालतू बातों^Fका) शोधक, अनावश्यक बातें^F छाँट देनेवाला ।

**pruniferous** प्रूनि'फ़ॅरॅस् a. सबदर, बेरयुक्त, बेरसे लदा हुआ ।

**pruning** प्रू'निंग् n. अधिकृन्तन, विशोधन, (कृषि०) **काट-छाँट**^F, कटाई^F, छँटाई^F, तराश^F (~ *knife*); मुक्ति^F, मोचन, अनावश्यक बातों^Fकी छँटाई^F; ~ shear (कृषि०) **दस्ती कैंची**^F; ~ wounds (कृषि०) **छेदन-व्रण** ।

**prunt** प्रन्ट्' n. सजावटी शीशा ।

**prurience, -cy** प्रुअॅ'रिॲन्स्, –सि nn. कामुकता^F, लम्पटता^F, दुर्वासना^F, कामातुरता^F, दुश्चरित्रता^F ।

**prurient** –न्ट् a. कामुक, कामातुर, लम्पट, दुर्वासनाग्रस्त, दुश्चरित्र; (क्व०) अस्वस्थ कामनावाला ।

**pruriginous** प्रुअॅरि'जिनॅस् a. तीव्र कण्डुजनक, कण्डूयन-, चुनचुनी^F लानेवाला, तेज खुजली^F पैदा करनेवाला ।

**prurigo** प्रुअॅराइ'गो, nn. कण्डु रोग, खर्जन, चुनचुनी^F, खाज^F, खुजली^F, तीव्रकण्डुयुक्त त्वचाका चिरकारी रोग ।

**pruritus** प्रुअॅराइटॅस् n. (चि०) तीव्रकण्डु, प्रखर खाज^F ।

**prussic** प्र'सिक् a. प्रशियायी नीले रंगका या उससे निकला हुआ, (रसा०) T. (*~acid*) ।

**pry** v. i. सूक्ष्म निरीक्षण करना, जिज्ञासापूर्वक देखना, सकुतूहल देखना, झाँकना, निरखना, गौरसे देखना; (मामलेका) पता लगाना, भेद लेना, टोह^F लेना, जानकारी^F करना; पुरस्कृत करना, इनाम देना ⊙ ।

**prying** –'इंग् १. n. सूक्ष्म निरूपण, (कृषि०) सूक्ष्म-निरीक्षण, अन्वेषण, टोह^F; २. a. सूक्ष्म-निरीक्षणकारी, निरखनेवाला, टोह^F लगानेवाला, ताक-झाँक^F करनेवाला ।

**prytaneum** प्रिटॅनी'ॲम् n. (यूनानी पुरातत्त्व) सार्वजनिक शाल, हॉल ।

**prythee** प्रि'थी int. विनय^F है, प्रार्थना है, विन्ती^F है ।

**P. S.** Parliamentary Secretary; Permanent Section; Private Sector; Philological Society; Police Sergeant; *post scriptum*, Postscript, written after; Poultry Supervisor; Primary School; Privy seal.

**Ps., Psa.** Psalm(s).

**psalm** साम् n. स्तोत्र, भजन, भक्तिगान, धर्मगीत; ~ book स्तोत्रग्रन्थ, (प्राचीन टेस्टामेण्टके अन्तर्गत) भजनोंकी एक पुस्तक^F; the (Book of) P~s of David स्तोत्र-संग्रह, भजन-संग्रह ।

**psalmist** –'मिस्ट् n. स्तोत्रकार, गीतकार, भजन-रचयिता; the P~स्तोत्रकार डेविड ।

**psalmodic** सैल्मॉ'डिक् a. स्तोत्रगायन-विषयक, भजन-कीर्तन-सम्बन्धी ।

**psalmodist** सा (सैल्)'मॅडिस्ट् n. स्तोता, भजनकार, कीर्तन-निपुण ।

**psalmodize** –डाइज़् v. i. स्तोत्रगायन करना, भजन गाना, कीर्तन करना ।

**psalmody** सा'मॅडि,सैल्'मॅडि n. स्तोत्रगान, भजन-गान, धर्मगीत गाना; स्तोत्रिकी^F, स्तोत्रसंग्रह, भजन-संग्रह, धर्मगीत-संहिता^F ।

**psalter** सॉल्'टॅर् n. स्तोत्र संहिता^F, भजनसंग्रह; (विशे० सार्वजनिक उपासनार्थ) स्तोत्रसंग्रहकी प्रति^F ।

**psaltery** सॉल्'टॅरि n. सारंगी^F, एक प्रकारका मध्य-युगीन वाद्ययन्त्र ।

**P.S.C.** Public Service Commission.

**pschent** प्शे'न्ट् n. मिस्रीय द्विशासन, मिस्री शासन-द्वय, (उच्च और निम्न मिस्रका प्राचीन संयुक्त साम्राज्य) ।

**psellism** से'लिज़्म् n. (चि०) स्खलद्भाषण, वाक्-स्खलन, वाग्दोष, वाणी-विकार, भाषण-त्रुटि^F, बोलनेकी गड़बड़ी^F; सदोष गणना^F, त्रुटियुक्त प्रगणना^F, गलत गिनती^F ।

**Pseud.** pseudonym.

**pseudechis** प्सी(सी)ऊ'डे'किस् n. (जीववि०) छद्म-सर्प (~ *poisoning*) ।

**pseudepigrapha** प्सी(सी)अडि'पि'ग्रॅफॅ n. pl. छद्मलेख, मिथ्यालेख, झूठा ग्रन्थ ।

**pseudepigraphal, -phical** –फॅल्, –फिकॅल् aa. मिथ्यालेखीय, छद्मलेख-सम्बन्धी, झूठा, नकली ।

**pseudepigraphy** –फि n. मिथ्यालेखकके नामकी लिखाई^F ।

**Pseudo** (रसा०, चि०) कूट-, आभासी, छद्म, मिथ्या, असत्, अवास्तविक, कल्पित, कृत्रिम (*~-archaic, ~-archaism, ~-archaist, ~-carp, ~-Catholic, ~-Christ, ~-Christian, ~-classic, ~-Gothic, ~-martyr, ~-prophet*).

**pseudoblepsia** प्सी(सी)ऊडॅब्लेप्'सिअॅ n. (चि०) दृष्टि-विभ्रम, विपर्यस्त दृष्टि^F, सदोष दृष्टि^F, दोषयुक्त दृष्टि^F, त्रुटिमय दृष्टि^F ।

**pseudoblepsis** –सिस् n. (चि०) दृष्टि-विभ्रम, दृष्टि-विपर्यास, दृष्टि-विपर्यय, दृष्टिदोष, दृष्टि-विकार ।

**pseudo-Christian** प्सी(सी)ऊडॅ-क्रिस्'ट्यॅन् n. छद्म-वेशी ईसाई, बनत् ईसाई ।

**pseudocilia** ⊙ प्सी(सी)ऊडॅसी'लिअॅ n. (वन०) पक्ष्माभ ।

**pseudo-classic** प्सी(सी)ऊडॅ-क्लै'सिक् a. कूटशास्त्रीय, कपटशास्त्रीय, कल्पितशास्त्रीय ।

**pseudo-crystal** प्सी(सी)ऊडॅ-क्रिस्'टॅल् n. कूट स्फट, छद्म-मणिभ, नकली बिल्लौर, आभासी क्रिस्टल, आभासी रवा, छद्म क्रिस्टल, छद्म रवा ।

**pseudo eyesis** –अेइसिस n. (चि०) मिथ्या सगर्भता^F ।

**pseudo-form** प्सी(सी)ऊ'डॅ-फ़ॉर्म् n. (रसा०) छद्मरूप, कूटरूप, आभासी रूप ।

**pseudogamy** प्सी(सी)ऊडॉ'गॅमि n. (वन०, जीव०) कूटयुग्मन, T. ।

**pseudograph** प्सी(सी)ऊ'डॅग्राफ् n. प्रक्षिप्त रचना^F, मिथ्या कृति^F, कूटलेख, कूटरचना^F, जाली ग्रन्थ ।

**pseudologer** प्सी(सी)ऊडॉ'लॅगॅर् n. (हास्य०) कूट-तार्किक, तर्कपूर्ण असत्यभाषी, लबारी ।

**pseudological** प्सी(सी)ऊडॅलॉ'जिकॅल् a. कूटतर्क-विषयक, तर्कपूर्ण असत्य-सम्बन्धी ।

**pseudologist** –डॉ'लॅजिस्ट् n. कूटतर्कवादी, तर्कपूर्ण असत्यवादी ।

**pseudologue** ⊙ –'डॅलाग् n. असिद्वज्ञानी, अनृत-विज्ञानी, मिथ्याशास्त्री; असत्कथयिता, अनृतभाषी, मिथ्या-वादी, लबारी ।

**pseudology** –डॉ'लॅजि n. असद्विज्ञान, अनृतविज्ञान, मिथ्याशास्त्र, मिथ्याविद्या^F; अनामक पत्रलेखन ।

**pseudomania** प्सी(सी)ऊडॅमे'निअॅ n. असद्विक्षेप, कूटोन्माद, मिथ्याभाषणोन्माद (वह अवस्था^F जिसमें व्यक्ति अपनेको अकृत दोषोंसे युक्त बताता है); (चि०) छद्म मनोविकार ।

**pseudomaniac** प्सी(सी)ऊडॅमे'निअैक् n. = PSEUDOLOGUE.

**pseudomerism** प्सी(सी)ऊडॉ'मॅरिज़्म् n. (रसा०) छद्म समावयवता^F, आभासी समावयवता^F, आभा-सावयवता^F, कूटभाजता^F ।

**pseudometamerism** ⊙ प्सी(सी)ऊडॅमि'टै'-मॅरिज़्म् n. (रसा०) आभास-अवयवता^F, (जीव०) कूटसमखंडता^F ।

**pseudomixis** ⊙ प्सी(सी)ऊडॅमिक्'सिस् (वन०) कूट संयोजन ।

**pseudomorph** प्सी(सी)ऊ'डॅमॉर्फ् n. (जीव०) कूट-रूप, कपटरूप, छद्मरूप, मिथ्यारूप, जाली शक्ल^F; (प्रा० भू०) कूटाकृतिक; (विशे०, खनिज०) नक़ली स्फटिक ।

**pseudomorphic, pseudomorphous** –'फिक्, –फॅस् aa. कूटरूपीय, कपटरूपीय, छद्मरूपधारी, मिथ्या-रूपयुक्त, जाली शक्ल^Fका ।

**pseudomorphism** –'फिज़्म् n. कूटरूपता^F, कपट-रूपता^F, छद्मरूपता^F, मिथ्यारूपता^F ।

**pseudomorphosis** -फ़ॉ'सिस् n. कूटरूपान्तर, कपटरूपान्तर, छद्मरूपपरिवर्तन।

**pseudonym** प्सी(सी)ऊ'डॅनिम् n. उपनाम, छद्मनाम, कृतकनाम।

**pseudonymity** -'मिटि n. उपनामीयता^F, उपनाम-धारण, कल्पितनामग्रहण।

**pseudonymous** -डॉ'निमॅस् a. उपनामीय, छद्म-नामी, उपनामधारीय, कल्पितनाम-सम्बन्धी।

**pseudopod** प्सी(सी)ऊ'डॅपॉड् n. कूटपाद।

**pseudopodium** -पो'डिॲम् n. (चि०, जीव०) पादाभ, कूटपाद, मिथ्यापाद।

**pseudopregnancy** प्सी(सी)ऊडॅप्रेग'नॅन्सि n. (चि०, कृषि०), कूटगर्भ, मिथ्या गर्भ, मिथ्यासगर्भता^F, आर्तवपूर्ण अन्तर्गर्भाशयस्थिति^F।

**pseudoscope** प्सी(सी)ऊ'डॅस्कोप् n. (चि०) कूटदर्शी।

**pshaw**[1] प्शॉ', शॉ' n. धिक्कार, छी^F, थुड़ी^F।

**pshaw**[2] v. i. & t. धिक्कारना, छि-छिः^F करना, थू-थू करना; विरक्ति^F व्यक्त करना, घृणा^F दिखाना।

**pshaw**[3] intr. धिक्, छिः-छिः^F, थू-थू, राम-राम, फिश्।

**P.S.I.** Probation Sub-Inspector.

**psi** प्साइ' n. यूनानी भाषा^F का एक अक्षर।

**psilanthropism** प्सा(सा)इलैन्'थ्रॅपिज़्म् n. नास्तिक^F, अवतार-खण्डन, (यह सिद्धान्त कि ईसा केवल मनुष्य थे।)

**psilanthropist** -पिस्ट् n. नास्तिक, अवतारविरोधी, ख्रिष्टविरोधी, ईसाको केवल मनुष्य माननेवाला व्यक्ति।

**psilanthropy** -'थ्रॅपि n. = PSILATHROPISM.

**psilosis** प्सा(सा)इलो'सिस् n. (चि०) संग्रहणी, स्प्रू; केशापात, केशोन्मूलन, केशाभाव, चण्डुलता^F, चँदुलापन; मांसोन्मूलन, मांसाभाव, मांसहीनता^F।

**psittaceous** प्सि(सि)टे'शॅस् a. कीरीय, कीर-विषयक, शुक सम्बन्धी, तोतेका।

**psittacine** -'टॅसाइन् a. कीरवत्, कीर-सदृश, शुक-सदृश, तोते जैसा।

**psittacism** सि'टॅसिज़्म् n. (शिक्षा०) तोता रटंत।

**psittacosis** प्सि(सि) टॅको'सिस् n. संक्रामक कीर ज्वर रोग, सिटकॉसिस, (तोतोंका मनुष्योंमें फैलनेवाला रोग)।

**P.S.N.C.** Pacific Steam Navigation Company.

**psoas** प्सो(सो)'ऐस् n. नितम्ब-पेशी^F; कटिलम्बिनी^F; नितम्ब, कटि^F ( ~ *major*, ~ *minor*)।

**psora** प्सो(सो)ॲ'रॅ n. कण्डु, चुल, खाज^F, खारिश^F, खुजली^F।

**psorosis** -रेसिस् n. (कृषि०) छाल रोग।

**psorous** प्सो(सो)ॲ'रॅस् a. कण्डूयुक्त, खर्जनमय, खार्जयुक्त, खुजलीवाला।

**P.S.P.** Public Sub-Prosecutor, Praja Socialist Party.

**P.St.P.A.** Application for a Permit in respect of a Particular Stage Carriage.

**P.St.S.A.** Application for a Permit in respect of a Service of Stage Carriages.

**psychasthenia** प्सा(सा)इकैस्थेनिॲ n. (शिक्षा०) मनोदौर्बल्य, T.; (चि०) एक मनोविकार।

**psyche** प्सा(सा)इ'कि n. मन, मानस, चित्त, प्राण, अन्तःकरण, मनोजीवन, सूक्ष्म शरीर; (जीववि०) स्थूल-शलभ-प्रजाति^F, दिनपतंग।

**psychiatric, -al** -इकिऐ'ट्रिक्, -ॲल् aa. मनोविकार-सम्बन्धी, मनश्चिकित्सीय, मनश्चिकित्सा-सम्बन्धी, मस्तिष्क चिकित्सा-सम्बन्धी।

~ centre, ~ disorder, ~nursing.

**psychiatrics** -क्स् n. (चि०) मनोविकार-विज्ञान, मनोविकार-चिकित्सा^F, मनश्चिकित्सा^F।

**psychiatrist** -काइ'ॲट्रिस्ट् n. आधिविद्, मनश्चिकि-त्सक, मनोरोग-चिकित्सक, मनोरोग-वैद्य।

**psychiatrize** -ट्राइज् v.t. आधि-चिकित्सा^F करना, मानस रोग-चिकित्सा^F करना, मनोरोग-चिकित्सा^F करना।

**psychiatry** -ट्रि n. आधिविज्ञान, (चि०) मनोरोग-विज्ञान, ( ~ *department* ), अधिचिकित्सा^F, मनो-विकार-चिकित्सा^F, मनोरोग-चिकित्सा, मनोविकार विज्ञान (~ *department*)।

**psychic**[1] प्सा(सा)इ'किक् n. संवेदनशील व्यक्ति, धारणाशील व्यक्ति; साधन, माध्यम; (बहुव०) मनोविज्ञान; मनोवैज्ञानिक शोध^F।

**psychic**[2] a. मानस, मानसिक; ~ force मनोबल, आत्मिक बल; मानसिक शक्ति^F, अन्तःशक्ति^F; ~income मानसिक तोषण; ~ science मनोविज्ञान।

**psychical** -कॅल् a. मानस, मानसिक; मनोविषयक; मानव जीवन-सम्बन्धी; आन्तरिक, मनोव्यापार-सम्बन्धी; आत्मिक।

**Psychicism** -किसिज़्म् n. आत्मवाद, अध्यात्मवाद, आध्यात्मिकता^F।

**psychicist** -सिस्ट् n. आत्मवादी, अध्यात्मवादी।

**psychism** -किज़्म् n. आत्मवाद, अध्यात्मवाद, सार्व-भौमात्मवाद, विश्वात्मवाद।

**psychist** -किस्ट् n. आत्मवादी, अध्यात्मवादी; मानस-शास्त्री, मनोविज्ञानी।

**psycho** -मनः-, मनो-, मनस्- ( *~-analysis, ~-analyst, ~-analytic, ~-dynamics, ~genesis, ~gram, ~graph, ~graphy, ~mancy, ~metry, ~metrical, ~motor, ~neurosis, ~path, ~pathic, ~pathist, ~pathology, ~physics, ~physiology, ~therapeutics, ~therapy*)।

**psycho-analyse** प्सा(सा)इको-ऐ'नॅलाइज् v. t. मनोविश्लेषण करना, मनोगाहन करना।

**psycho-analysis** -ॲनै'लिसिस् n. (शिक्षा०) मनो-विश्लेषण, मनोगाहन।

**psycho-analyst** -ऐ'नॅलिस्ट n. मनोविश्लेषक, मनो-

  

गाहक; मनोविश्लेषणवादी ।
**psycho-analytic** –लि'टिक् a. मनोवैश्लेषिक, मनोगाहनीय ।
**psycho-biology** प्सा(सा)इकोबाइऑ'लॅजि n. (शिक्षा०) **मनोजीवविज्ञान** ।
**psychodometer** –कॅडॉ'मि'टॅर n. (शिक्षा०) **प्रतिक्रिया कालमापी**, T.
**psychodynamic** –डाइनै'मिक् a. मानस-क्रिया-विषयक, मनः क्रिया-सम्बन्धी ।
**psychogenesis** प्सा(सा)इकोजे'नि'सिस् n. = PSYCHOGONY; मनोविकास विद्या^F ।
**psychogenic** –निक् a. (शिक्षा०) **मनोजात**, मानसिक ।
**psychogony** प्सा(सा)इकॉ'गॅनि n. मनोविकास, मानसोत्पत्ति^F, मनोजनन, मनकी उत्पत्ति^F; आत्मोत्पत्ति^F, आत्म-जनन, आत्मा^F की उत्पत्ति^F ।
**pschogram** प्सा(सा)इ'कॅग्रैम् n. मानस-लेख, मनोलेख, मनःसूचना^F, मनःसमाचार, किसी परी^F या योगिनी^F द्वारा दिया गया समाचार ।
**psychograph** –ग्राफ् n. योगिनी-भाचित्र, योगिनी चित्र, परी^F की तस्वीर^F; मानसचित्र, मानसचित्रण, मनश्चित्रण ।
**psychography** –कॉ'ग्रॅफि n. वर्णनात्मक मनःशास्त्र, वर्णनात्मक मानसशास्त्र, वर्णनात्मक मनोविज्ञान ।
**psychohistory** प्सा(सा)इकॅहिस्'टॅरि n. (इति०) **मनोवैज्ञानिक इतिहास** ।
**psychologic, -al** प्सा(सा)इकॅलॉ'जिक्,-ॲल् aa. **मनोवैज्ञानिक**; (अर्थ०) **मनोविज्ञानी**, मानसिक, मानसकीय; ~ moment मनोवैज्ञानिक क्षण, मनोवैज्ञानिक दृष्टि^F से उपयुक्त काल; (असंगत, विशे० हास्य०) ठीक समयपर, ऐन वक्तपर;
~ approach, ~ basis, ~ dualism, ~ egoism, ~ factors, ~ hedonism, ~ naturalism, ~ school, ~ section, ~ weaning.
**psychologism** –कॉ'लॅजिज्म् n. (शिक्षा०) **मनोविज्ञानवाद** ।
**psychologist** –जिस्ट् n. मानसशास्त्री, (शिक्षा०) **मनोवैज्ञानिक**, मानसविद् ।
**psychologize** –जाइज् v.t. & i. मनोविश्लेषण करना; मानसान्वेषण करना; मनोविज्ञानीकरण करना, मनोविज्ञानी ढंगसे विचार करना ।
**psychology** –जि n. मानसिकी^F, मनःशास्त्र, मानसशास्त्र, (चि०) **मनोविज्ञान**; मनोवृत्ति^F; sex ~ काममनोविज्ञान ।
**psychomancy** प्सा(सा) इ'कॉमॅन्सि n. पिशाच-विज्ञान, पिशाच-शास्त्र, प्रेत-विद्या ।
**psychometrics** प्सा(सा) इकॅमे'ट्रिक्स् n. (शिक्षा०) **मनोमिति**^F ।
**psychometrist** –इकॉ'मि'ट्रिस्ट् n. (शिक्षा०) **मनोमितिज्ञ** ।
**psychometry** –ट्रि n. (शिक्षा०) **मनोमिति**^F ।
**psychoneurosis** प्सा(सा)इकोनीऊॲरो'सिस n. (चि०) मनोमस्तिष्कामयता^F, **मनस्ताप**, मानसार्ति^F, (शिक्षा०) T.
**psychonosology** ⊙प्सा(सा)इकोनॅजॉ'लॅजि n. (चि०) मानसरोग-विज्ञान; मनोविपर्यय, मानस-विपर्यय, मनोविक्षेप, चित्त-विभ्रम, बुद्धि-भ्रंश, पागलपन ।
**psychopath** प्सा(सा)इ'कोपॅथ् n. विकृतमना, मनोविपर्यय-युक्त व्यक्ति, मानस-विपर्ययवान् व्यक्ति, मनोविक्षेपी, (शिक्षा०) **मनोरोगी**, चित्त-विभ्रमी, बुद्धि-भ्रष्ट व्यक्ति, पागल आदमी; मनोविपर्यय-चिकित्सक चित्त-विभ्रम-वैद्य, पागलपनका हकीम ।
**psychopathic** –कोपै'थिक् a. मनोविपर्यय-विषयक, मानसरोग-सम्बन्धी, मनोविक्षेप विषयक, मनोविकृतिमय, (शिक्षा०) **मनोरोगमय**, चित्तविभ्रम-सम्बन्धी, बुद्धि-भ्रंश-सम्बन्धी, पागलपनका; T.
**psychopathist** –कॉ'पॅथिस्ट् n. मनोविक्षेप चिकित्सक, मानसरोग-चिकित्सक, आधिविज्ञानी, चित्तविभ्रम-वैद्य, बुद्धि-भ्रंश-वैद्य, पागलपनका हकीम ।
**psychopathology** –कोपॅथॉ'लॅजि n. मनोवैकारिकी^F, आधि-विज्ञान, (शिक्षा०) **मनोरोग-विज्ञान**, मानसरोग-शास्त्र, मनकी बीमारियों^F की साइंस^F ।
**psychopathy** –कॉ'पॅथि n. मनोविपर्यय, मानस-विपर्यय, मनोविक्षेप, मनोविकृति, मनोविकार, (शिक्षा०) **मनोरोग**, चित्त-विभ्रम, बुद्धिभ्रंश, पागलपन, T.
**psychophysical** प्सा(सा)इकोफि'जिकॅल् a. मनोदैहिक, मनोदेहीय, मनोदेह-विषयक ।
**psychophysicist** –'फिजिस्ट् n. मनोदैहिकीवान्, मनोदेह-विज्ञानी, मनोदेह-शास्त्री, मनोविज्ञानी, मनःशास्त्री, मानसशास्त्री ।
**psyhophysics** –जिक्स् n. मनोदैहिकी^F, (चि०) **मनोभौतिकी**^F, मनोदेह-विज्ञान, मनोदेह-शास्त्र, मनोविज्ञान, (शिक्षा०) T.
**psychosis** प्सा(सा)इको'सिस् n. (pl. *oses*) मनोविकृति^F, मनोरोग, (शिक्षा०, चि०) **दुःसाध्य उन्माद**, **मनोविक्षिप्ति**^F ।
**psychosomatic** प्सा(सा)कोसॅमै'टिक् a. (शिक्षा०) **मनःशारीरिक** ।
**psychotechnology** प्सा(सा)इकॅटे'क्नॉ'लॅजि n. (शिक्षा०) **मनस्तंत्र** ।
**psychotherapeutics** प्सा(सा)इकोथे'रॅपीऊ'टिक्स् n. (शिक्षा०) **मनश्चिकित्सा**^F, मनोरोग-चिकित्सा^F, मानस-चिकित्सा^F, चित्त-वैद्यकी^F ।
**psychotherapist** –'रॅपिस्ट् n. मनश्चिकित्सक, मनोरोग-चिकित्सक, मानस-चिकित्सक, चित्तवैद्य ।
**psychotherapy**–पि n.=PSYCHOTHERAPEUTICS.
**psychozoic** साइकॅजो'इक् n. (नृ०) **मानसयुग** ।
**psychrometer** साइक्रॉ'मि'टॅर् n. (रसा०, यंत्र०) **आर्द्रतामापी**, T.
**P.T.** Post Town; Pupil Teacher; Physical Training.

**Pt.** Platinum.

**pt.** pint(s); poit.

**pt.** past tense; post-town.

**Ptarmigan** टार्'मिगॅन् n. भरतीतरकी जाति^F^का पक्षी।

**P.T.C.** Police Training College.

**pte.** Private (soldier).

**p. Tem.A.** Application for Temporary Permit.

**pteridological** प्टे`(टे`)रिडॅलॉ'जिकॅल् a. पर्णशास्त्रीय, पर्णविद्या-सम्बन्धी।

**pteridologist** –डॉ'लॅजिस्ट् n. पर्णांग-शास्त्री, पर्णविद्या-विशारद।

**pteridology**–जि n. पर्णांगविज्ञान, फर्नोंकी जानकारी^F^।

**pterion** ⊙ प्टी(टी)अॅ'रिअॅन् n. (चि०) पक्षक बिन्दु (~ *ossicle*)।

**ptero-** प्टेरॅ पक्ष-, पतत्र-, पंख-, डैना- (~ *corpous*, ~ *dactyl*, ~ *graphy*, ~ *pod*)।

**pterocarpous** प्टे`(टे`)रॅकार्'पॅस् a. सपक्षबीज, सपक्ष-बीजी, रोमिलबीज, लोमशबीजी, पखनेदार बीजवाला; सपक्षफल, पंखदार फलवाला।

**pteropus** –रॅपॅस् n. (pl. *-pi*) वाग्गुद, चमगीदड़।

**pterothorax** ⊙ –रॉ'थॅरैक्स n. (जीव०) **संयुक्त वक्ष**।

**pterygium** टि`रि'जिअॅम् n. (चि०) अर्म (नेत्र-श्लेष्मा^F^के ऊपरकी गाँठ^F^ जो अल्पांशमें स्वच्छमण्डलपर भी फैलती है)।

**pterygoid** प्टे`(टे`)'रिगाॅइड् a. (वाणि०, कृषि०) **त्र्यंगिका**^F^; (श०र०शा०) त्र्यंगक; (चि०) पक्षाभ, T. क्वाथ या चाय।

~ canal, ~ fissure, ~ fossa, ~ hamulus, ~ plexus, ~ process, ~ tubercle.

**ptisan** टि'ज़न्, टिज़ैन् n. पथ्य पेय, जौका यूप।

**P.T.I.** Press Trust of India.

**P.T.O.** Please Turn Over.

**ptochocracy** ⊙ टॅकॉ'क्रॅसि n. भिक्षुतन्त्र, भिक्षुक-तन्त्र, निर्धन-शासन, भिखारियोंकी सरकार^F^।

**ptomaine** टो'मेन्, टॅमेन् n. क्षाराभ; क्षारगन्ध, सड़ाँध^F^; (चि०) प्राणिज, सड़ाधजन्य; टोमेन; (~ *poisoning*); मांसकी सड़ाँध^F^से उत्पन्न विषायण।

**ptosis** प्टो(टो)'सिस् n. (चि०) वातहतवर्त्म, वर्त्मघात, वर्त्मका घात; अक्षिपुट-पतन, अक्षिपुट-प्रक्षेप, आँख^F^के ऊपरी पुटका पक्षाघात; स्थान-भ्रंश;

**P.U.** Poultry Unit.

**Pu.** plutonium.

**pub** पब् n. (बोल०) सार्वजनिक मद्यपानगृह, मद्यशाला^F^, मदिरालय, शराबखाना, चण्डूखाना, भठियारखाना, ठेका; धर्मशाला^F^, सराय^F^; सार्वजनिक भवन, जनताभवन।

**Pub. Doc.** Public Document.

**puberal** प्यू'बॅरॅल् a. तारुण्यीय, तारुण्य-विषयक, (शिक्षा०) **तारुण्य-सम्बन्धी**, वयस्कता-विषयक, प्रौढ़दशा-सम्बन्धी, यौवनावस्था-विषयक, सयानेपनका।

**puberty** –बॅर्टि n. तारुण्य, तारुण्यागमन, वयस्कता^F^, (श०र०शा०) **प्रौढ़ता**^F^, **प्रौढ़दशा**^F^, यौवनावस्था^F^, सयानापन; (चि०) यौवनविकसन; (चि०) **यौवनारम्भ**; यौवनप्राप्तिका वय; *age of* ~ वयःसन्धि^F^, किशोरा-वस्था^F^।

**puberulent, -lous** –बे`'रॅलॅन्ट, -लॅस् a. तरुण, मृदुः रोमश, (वन०) **अल्परोमिल**, मृदुलोमश, (विशे०) झाँईदार।

**pubes** –बीज़् n. (चि०) भगास्थि^F^; गुह्यांग रोम, रोमावृत्त गुह्यांग भाग, शिश्न-रोम, लिंगोपरिबाल, पशम, झाँट^F^।

**pubescence** –बे`'सॅन्स् n. वयःप्राप्ति^F^, वयःपरिणति^F^, प्रौढ़ता^F^, युवावस्था^F^, तारुण्यागम, यौवनागम; (कृषि०) **रोमिलता**^F^, **रोमशता**^F^, (वन० एवं जन्तुवि०) मृदु लोम, तूल रोम, लोमावरण, मृदुलोमशता^F^।

**pubescent** –बे`'सॅन्ट् a. तरुण, प्रौढ़, वयःप्राप्त, युवा, प्राप्तयौवन; (कृषि०) **रोमिल**, तूलरोमश, मृदुलोमश, रोमकावृत, रोयेंदार।

**pubic** –बिक् a. (चि०) **जघन-**, पुरोनितम्ब-;

~ bone, ~ symphysis, ~ tubercle, ~ vein.

**pubis** –बिस् n. (जीव०) **अग्रश्रोणिका**^F^, (चि०) **जघनास्थि**^F^, जघन, (कृषि०) **अग्रवस्तिका**^F^, पुरोनितम्ब, पुरोनितम्बास्थि^F^; (चि०) **भगास्थि**^F^।

**public**[1] पब्'लिक् n. **लोक**, **जन**, जनसाधारण, प्रजा^F^, **जनता**^F^, लोग, पब्लिक^F^।

**public**[2]* a. **लोक**-*, जन-, **सार्वजनिक***, सार्वलौकिक, सामान्य लोकका, साधारण जनताका; लोककृत, लोकार्थ; लोकप्रसिद्ध, सर्वप्रचलित; अगूढ़, अगुप्त; **शासकीय**, **राजकीय**, **सरकारी** (~ *debt*); **आम**; :विश्वविद्यालयी, विश्वविद्यालयार्थ; सर्वजनहिताय, लोकसेवारत; ~ spirit जनहित-भावना^F^, देशभक्ति^F^; *in* ~ स्पष्टरूपेण, सार्व-जनिक रूपसे, खुलेआम, पुकारकर, एलानिया; ~'s *voice is God's voice* पंच परमेश्वर, जनता^F^की आवाज^F^को भगवान्‌की वाणी^F^ समझो;

~ account, ~ act, ~ activity, ~ address, ~ administration, ~ affairs, ~ agent, ~ analysts, ~ auction, ~ authority, ~ benefit, ~ bill, ~ blockade, ~ body, ~ building, ~ call, ~ career, ~ carrier, ~ claim, ~ clothing, ~ commi-ssion, ~ company, ~ complaint, ~ concern, ~ confidence, ~ conveyance, ~ counter, ~ credit, ~ criticism, ~ debt, ~ demand, ~ demonstration, ~ docu-ment, ~ economics, ~ employment, ~ enemy, ~ enterprise, ~ entertainment, ~ examination, ~ expenditure, ~ function, ~ fund, ~ good, ~ goods, ~ health, ~ holiday, ~ house, ~ inquiry, ~ inscription,

  

~ institution, ~ interest, ~ land, ~ library, ~ life, ~ loan, ~ market, ~ notification, ~ nuisance, ~ offence, ~ officer, ~ opinion, ~ orator, ~ order, ~ ownership, ~ peace, ~ place, ~ policy, ~ property, ~ prosecution, ~ prosecutor, ~ relations, ~ revenue, ~ rights, ~ road, ~ safety, ~ sale, ~ school, ~ sector, ~ servant, ~ service, ~ service-commission, ~ tariff, ~ tranquility, ~ trial, ~ utility, ~ utterance, ~ value, ~ vehicle, ~ war, ~ welfare, ~ works.

**publican** पब्'लिकॅन् n. (रोमन इति॰ तथा नये टेस्टामेण्टमें) शौण्डिक मद्यविक्रेता, सुरागृहपाल, भठियारा।

**publicani** –लिकॅनि n. (इति॰) (रोमन) इजारादार।

**publication** –लिके'शॅन् n. (का॰) प्रकाशन (~ *bureau*); प्रख्यापन; प्रकाशित पुस्तक।

**publicism** –लिसिज़्म् n. वृत्तकारिता[F], पत्रकारिता[F]; अन्तर्राष्ट्रीय विधान-शास्त्र।

**publicist** –सिस्ट् n. वृत्तकार, पत्रकार; (राज॰) अन्तर्राष्ट्रीय विधिवेत्ता, लोकलेखक, लोक-प्रचारक, अन्तर्राष्ट्रीय विधानशास्त्री, अन्तर्राष्ट्रीय विधानकार।

**publicistic** –टिक् a. अन्तर्राष्ट्रीय विधानशास्त्रीय।

**publicity** –सिटि n. प्रकाशन, प्राकाश्य, प्रकाशता; विश्रुति[F], प्रसिद्धता[F], प्रसिद्धि[F], प्रख्याति[F]; विज्ञापन, प्रख्यापन, (का॰) विख्यापन, (वाणि॰, का॰) प्रचार; ~ agent प्रचाराभिकर्ता, विज्ञापन-प्रतिनिधि;
~ assistant, ~ director, ~ display, ~ material, ~ office, ~ officer, ~ section, ~ staff, ~ superintendent, ~ van.

**publicize** –लिसाइज़् v.t. वृत्तकारिता[F] करना, पत्रकारिता[F] करना; अन्तर्राष्ट्रीय विधान लिखना; प्रचार करना।

**publicness** –लिक्निस् n. सार्वजनिकता[F], सार्वलौकिकता[F], लोकसामान्यता[F]; लोककृतता[F], लोकार्थता[F]; जनहित-भावना[F], लोकसेवारति[F]।

**publish** –लिश् v.t. घोषणा[F] करना, प्रचार करना, खुल्लमखुल्ला कहना; औपचारिक रूपसे घोषणा[F] करना, प्रख्यापित करना, प्रचारित करना, जारी करना; (स्वयंवर की सूचना[F]) पढ़ना, पूछना; (पुस्तकों[F] आदिको) प्रकाशित करना, छापना।

**publishable** –शॅबॅल् a. प्रचारणीय, प्रख्यापनीय, प्रकाश्य, प्रकाशनीय।

**published** –शड् n. प्रकाशित;
~ account, ~ data, ~ statistics.

**publisher** –शॅर् a. प्रचारक, प्रख्यापक; विज्ञापक; प्रकाशक।

**publishment** –शमॅन्ट् n. (अमेरिका) विवाह-सूचना प्रकाशन, विवाहकी घोषणा[F]।

**P.U.C.** Paper Under Consideration.

**puce** प्यूस् a. नवरक्त-, बैंजनी भूरा रंग।

**pucelage** प्यू'सिॅलिज् n. कौमार्य, कुमारत्व, कुमारता[F], कुँवारापन।

**puck**[1] पक् n. भूत, पिशाच, प्रेत, शैतान; (ला॰) दुष्ट बालक।

**puck**[2] n. पशुओंकी एक बीमारी, पक रोग।

**puck**[3] n. (बर्फ[F] पर खेलनेका) रबड़का चौड़ा गेंद, पक।

**pucka, pukka** प'कॅ, पकॅ aa. पक्का।

**pucker**[1] प'कॅर् n. बल, तह[F], चुन्नट[F], (वन॰) सिकुड़न[F], शिकन[F], झुर्री[F]।

**pucker**[2] v.i. & t. बल पड़ना, तह[F] पड़ना, चुन्नट[F] पड़ना, सिकुड़न[F] पड़ना, शिकन[F] पड़ना; चुनियाना, शिकन[F] डालना।

**puckering** –रिंग् n. संकोच, सिकुड़न[F], शिकन[F]।

**puckery** –रि a. तहदार, चुन्नटदार, शिकनदार।

**puckish, pucklike** प'किश, –लाइक् aa. पिशाचवत्, भूतसदृश।

**P.U.D.** Paper Under Disposal.

**pud** पड् n. शिशु-हस्त; पशुपाद।

**pudding** पु'डिंग् n. (एक प्रकारका मांस और अन्न आदि का) पकवान, पुडिंग[F]; पोटीन; पोटीन या पुडिंग-जैसी वस्तु[F]; (नौवि॰, रगड़[F] से बचनेके लिए रस्सी[F] आदिके नीचे लगी हुई) गद्दी[F] या पट्टा; ~ bag पोटीनी झोला, पुडिंग पकानेका झोला; सौभाग्यांश, सौभाग्यखण्ड; ~ face गोलगप्पा-सा मुँह; ~ furnace बिलोनी भट्ठी[F]; ~-head निर्बुद्धि व्यक्ति, जड़मति, गोबरगणेश; ~-heart कापुरुष, कादर, कायर, भीरु, डरपोक, लेंड़; ~ time भोजनकाल।

**puddle**[1] प'डॅल् n. पंक, कीचड़, (परि॰) लौंदा; पंजीकरण, पंकमज्जन; गढ़ा, गड़ही[F], गड्ढा, डाबर, चौंड़ा, (बोल॰) अव्यवस्था[F], घप-चप, गड़बड़, गड्डमड्ड, गारा, मसाला।

**puddle**[2] v.t. & i. कीचड़में लोटना, छींटे देना, छप-छप करना; विशृंखल जीवन बिताना, अशिष्ट व्यवहार या आचरण करना; घँघोरना, बिलोड़ना, गँदला करना, मैला करना, गन्दा करना; गारा भरना, गारा घोलना, मसाला तैयार करना।

**puddled** –ड् a. पंकीकृत, पंकमज्जित, गारेमें डुबोया हुआ; ~ soil (कृषि॰) गीली जुती मिट्टी[F]; ~ steel प्रधूत वज्रायस।

**puddler** –लॅर् n. छपछपाने या घँघोरनेवाला; गारा घोलनेवाला।

**puddling** –लिंग् n. (रसा॰) संलोडन (~*process*), घँघोरना, बिलोना(~*process*); (कृषि॰) रौंदना, (कृषि॰) गीली जुताई[F]; ~ furnace पलटनी भट्ठी[F], खोरी भट्ठी[F]।

**puddly** –लि a. गँदला, मैला।

**puddock** प'डॅक् n. भेक, मण्डूक, दादुर, मेंढ, मेढक।

**pudency** प्यू'डॅन्सि n. लज्जा[F], शर्म।

**pudenda** –डे'न्डॅ n. (चि॰) बाह्यजननेन्द्रियाँ।

**pudendum** –डॅम् n. (चि॰) उपस्थ; बाह्यजननेन्द्रियाँ[F]

(स्त्रियोंकी)।

**pudge**[1] पज् n. (बोल०) वामन, बौना, नाटा मनुष्य, ठिंगन आदमी, गुलगोंथना, छोटा और मोटा व्यक्ति, छोटी और मोटी वस्तु^F।

**pudgy** –जि a. नाटा एवं स्थूल, गुलगोंथना, ठिंगना और थुलथल।

**pudic** प्यू'डिक् a. भगस्थ बाह्य जननेन्द्रियकी, (~ *artery*)।

**pudicity** –डि'सिटि n. लज्जा^F, शर्म।

**pudicous** ⊙ –डिकस् a. लज्जाशील, लज्जालु, शर्मीला।

**pudsy** पड्'ज़ि a. स्थूल, मांसल, हृष्ट-पुष्ट, चर्बीला, गुदार, गुदगुदा, मोटा-ताजा।

**pueblo** (Sp) n नगर, बस्ती।

**puericulture** ⊙ प्युअे''रिकल्चुअॅर् n. (चि०) गर्भिणी-परिचर्या^F (स्वस्थ बालक उत्पन्न होनेकी दृष्टिसे); बाल-प्रशिक्षण, पशु-पालन, शिशु-पोषण।

**puerile** प्यूॲराइल् a. बालेय, बालिश, बालोचित, बाल-सुलभ, बच्चों-जैसा; तुच्छ, ओछा, छिछोरा, हलका, छिछला; ~ breathing (चि०) बालसमकर्कशश्वसन; घरोटा, खरोटा, घरघराहट^F।

**puerileness** –निस् n. बालेयता^F, बालिशता^F, बालोचितता^F, बालसुलभता^F; ओछापन, छिछोरापन, छिछलापन।

**puerilism** –लिज़्म् n. (शिक्षा०) बालिशता^F, बालेय व्यवहार, बालिश व्यवहार, बालोचित वृत्ति^F, बालसुलभ व्यवहार (बड़े व्यक्तिका)।

**puerility** –रि'लिटि n. बालिश्य, बालधर्म, बचकानापन; तुच्छता, ओछापन, छिछोरापन, छिछलापन।

**puerpera** ⊙ प्यूॲ'पॅरॅ n. (चि०) सद्यःप्रसूता^F; प्रजायनी^F।

**puerperal** –ऍरॅल् a. प्रसूतीय, प्रासविक, प्रसवजन्य, प्रसव सम्बन्धी, सोहरका; ~ fever अनुसूति-ज्वर, प्रसव-ज्वर; ~ insanity अनुसूति-विक्षिप्तता^F, प्रसवजन्य उन्माद।

**puerperium** ⊙ –अे'पे''रिॲम् n. (चि०) सूतिकावस्था^F, सूतिकावस्थावधि^F।

**puff**[1] पफ़ n. श्वास^F, साँस^F; वातवेग, झोंका, झकोरा; फूत्कार, फुंकार^F, फुफकार^F, सनसनाहट^F; भाप^Fकी एक भभक^F, धुएँकी एक फूँक^F; फूँक^F (~ *pipe*); (केश आदिकी) फूली हुई गुत्थी^F, जूड़ा (पाउडर लगानेकी) रोएँदार गद्दी^F; अत्युक्तिपूर्ण विज्ञापन; ~-adder अफ्रीकी विषधर; ~-ball (वन०) फुल्ल कन्दुक; गगनधूलि^F, धूमगोली^F, कुकुरमुत्ता; ~-box पाउडरबक्स; ~-~ (बच्चोंकी बोली^Fमें) भक-भक, भाप^Fका इंजन, गाड़ी^F।

**puff**[2] v. i. & t. उच्छ्वासित करना, फूँकना, धौंकना; फूँक-फूँककर निकालना, आना; हाँफना, साँस^F फूलना, दम फूलना, बेदम कर देना; (धुएँका) फूँक-फूँककर निकलना, आना; फूँक^F मारना, धुआँ छोड़ना; फुलाना, हवा^F भरना, झोंकेसे उड़ना, झकोरना; फूँक^F लेना, दम लगाना, कश खींचना; स्फीत होना, सूजना, फूल जाना; विज्ञापन करना; (नीलाममें) झूठी बोली^F बोलना; ~ *out* हाँफते काँपते वर्णन करना; ~ *up* फूल जाना, फूला न समाना, आसमानपर चढ़ना, धरती^Fपर पाँव न रखना।

**puffed** –ड् a. आध्मात, स्फीत, उद्धत; ~ paddy (चि०) लाजा खील; ~ rice (चि०) मुरमुरा।

**puffer** –फ़ॅर n. धुँआँ छोड़नेवाला, फूँक मारनेवाला, फूँकने या झकोरनेवाला, फुलाने या फूलनेवाला; मिथ्या-क्रोशक।

**puffery** –फ़ॅरि n. विज्ञापन, भटई^F; फूली हुई झालर^F, संजाफ़।

**puffin** –फ़िन् n. तरंगकाक, पफ़िन, उत्तर अन्धसागरीय पक्षी।

**puffiness** –फ़िनिस n. स्थूलता^F, मोटापा, फुलाव, हँफनी^F।

**puffing** –फ़िंग् n. धूमन; मिथ्याक्रोशन, (कृषि०) फूलना।

**puffy** –फ़ि a. झोंकेदार; निर्बल-श्वास, हाँफनेवाला, दम-का कच्चा; फुल्ल, फूला हुआ; स्थूल, मोटा, चर्बीला, फुप्फस।

**pug**[1] –ग् n. (~-*dog* भी) पग कुत्ता; बड़ा नौकर; लोमड़ी^F; पटरीबदल इंजन।

**pug**[2] n. ईंट^F बनानेके लिए पिण्डोर और चिकनी मिट्टी^F-का मसाला; ~ mill (यंत्र०, परि०) मिट्टी-मिश्रक; गाराचक्की^F, (ईंटों^Fका) गारा बनानेकी चक्की^F।

**pug**[3] v.t. (ईंट^Fके लिए) मिट्टी^F तैयार करना; गारा भरना, गारा सानना, गारा घोलना; (आवाज धीमी^F करनेके लिए दीवार^F आदिमें) गारा या बुरादा भरना।

**pug**[4] n. (ऐंग्लो-इण्डियन) पशुका पदचिह्न, पग।

**pug**[5] v. t. पदानुसरण करना, पदचिह्नोंसे मार्ग खोजना।

**pug**[6] n. (ग्रा०) मुष्टियोद्धा, घूँसेबाज।

**pugaree** प'गॅरि n. पगड़ी^F, पग्गड़, साफ़ा।

**pugging** –गिंग् n. (यंत्र०) ध्वनिरोधक मसाला; गारा या बुरादाकी सीमेण्ट^Fकी भराई^F।

**puggish, puggy** प'गिश, प'गि aa. नकचिपटा, नकबैठा।

**pugree** –ग्रि n. = PUGAREE.

**pugh** पू int. (घृणाद्योतक) च्चः-च्चः, त्तः-त्तः, राम-राम, छी-छी, छिः-छिः, छिः।

**pugilism** प्यू'जिलिज़्म् n. मुष्टियुद्ध, घूँसेबाजी^F, मुक्केबाजी^F; विवाद-प्रियता^F।

**pugilist** –लिस्ट् n. मुष्टियोद्धा, घूँसेबाज; मुक्केबाज, (ला०) विकट वाग्योद्धा, घोर विवादी, परम बकवासी, बड़ा झंझटिया, झकझकिया।

**pugilistic** –टिक् a. मुष्टियुद्धीय, घूँसेबाजी^Fसे सम्बन्धित; विवादपूर्ण, विवादीकी तरहका, झगड़ेवाला।

**pugnacious** पग्ने'शॅस् a. (शिक्षा०) युयुत्सु, युद्धप्रिय, कलही, कलहप्रिय, रणोत्सुक, झगड़ालू, फसादी, लड़ाका।

**pugnaciousness** –निस n. युयुत्सुता^F, युद्ध-

प्रियता[F], कलहप्रियता[F], झगड़ालूपन, फ़िसादीपन, लड़ाकापन ।

**pugnacity** –नै'सिटि n. युयुत्सावृत्ति[F], (शिक्षा०, दर्श०) **युयुत्सुता**[F], **युद्धवृत्ति**[F], **युद्धशीलता**[F], युद्धप्रियता[F], कलहप्रियता[F], झगड़ालूपन, फसादीपन, लड़ाकापन ।

**puisne**[1] प्यू'नि n. कनिष्ठ न्यायाधीश, अवर विचारपति ।

**puisne**[2] a. (का०) **अवर**, अवरपदस्थ, लघु, छोटा (~ *judge*); अनुवर्ती, (का०) **उत्तरवर्ती**, परवर्ती, बादका (~ *mortgages*) ।

**puissance** प्यू'इसॅन्स्, प्यूइ'सॅन्स, प्वि'सॅन्स् n. शौर्य, शक्ति[F], विक्रम, सामर्थ्य, पराक्रम, प्रबलता[F], वीरता[F], दम, बल, ताकत[F], जोर ।

**puissant** –न्ट्, –न्ट् a. (प्रा०) अतिशौर्यवान्, महाशक्तिशाली, अतिविक्रमी, महापराक्रमी, शूर, वीर, प्रबल, महाबली, शक्तिशाली, बड़ा ताकतवर, जोरावर ।

**puja** पू'जॅ n. पूजा[F] ।

**puke**[1] प्यूक्' n. वमन, कै[F], ओकी[F], उलटी[F] ।

**puke**[2] v. i. & t. वमन करना, कै[F] करना, ओकी[F] करना, उलटी[F] करना, उकलाना ।

**puker** –'कॅर् n. वमनकर्ता, कै[F] करनेवाला, ओकी[F] करनेवाला, उकलानेवाला; उलटी[F] करनेवाला ।

**pukka** प'कॅ a. दृढ़, पक्का ।

**pulchritude** पल्'क्रिट्यूड् n. रमणीयता[F], सौन्दर्य, सुन्दरता[F], शोभा[F], रूप ।

**pule** प्यूल्' v. i. झीखना, झुँझलाना, ठुनकना, पिनपिनाना, कराहना, पें-पें करना, घिघियाना, चें-चें करना ।

**pulex** प्यू'लेक्स् n. (चि०) पिस्सू, फुदकनेवाला, कुत्ता, मनुष्य, इत्यादिका पराश्रयी कीड़ा ।

**pulicide** प्यू'लिसाइड् n. (चि०) कुटघ्न, कुटनाशी, पिस्सूघ्न; पिस्सूनाशक औषधि, T.

**pulicine, -cene** –सीन्, –सीन् a. (चि०) कुट-विषयक, पिस्सू-विषयक, पिस्सू-सम्बन्धी, पिस्सूका ।

**pulicose** –'लिकोस् a. (चि०) कुट-बहुल, पिस्सूयुक्त, पिस्सूवाला ।

**puling**[1] प्यू'लिंग् n. झींख[F], झुँझलाहट[F], ठुनकन[F], पिनपिनाहट[F], घिघियाहट[F], कराह[F] ।

**puling**[2] a. कराहनेवाला ।

**pull**[1] पुल्' n. (भौ०) **कर्षण**, आकर्षण, खींच[F], खिंचाव, कश, ऐंठन[F], मरोड़[F], झटका, कशमकश, खींचातानी[F]; शक्ति[F], बल, जोर; प्रभाव ⊙; (ला०) लाभ, सुसंयोग, फायदा (*have the ~ of* a person); (रसा०) **निकासी**[F]; (मुद्र०) अमार्जित शोध्य, कच्चा प्रूफ; बाग कड़ी कर देना, लगाम[F] खींच लेना; (क्रिकेट) ठोकर[F], पुल, मार[F]; शराब[F]का दौर, शराब[F]का लम्बा घूँट; ~-**through** **सफाई रस्सी**[F], T ।

**pull**[2]* v.t. & i. कर्षित करना, अभ्याकृष्ट करना, ऐंठना, मरोड़ना, झटकारना, खींचना*, ऐंचना; आदान करना, ग्रहण करना, लेना; झटककर तोड़ डालना, खींच देना, अंग-अंग अलग कर देना; प्रभावित करना, प्रभाव डालना ⊙; धज्जियाँ[F] उड़ा देना, कटु आलोचना[F] करना; (किसीके पक्षमें) पूरा जोर लगाना; (पहाड़ी आदिपर) जोर लगाकर आगे बढ़ना; मुँहजोरी[F] करना, बदलगामी[F] करना; (पौधा आदि) उत्पाटित करना, निर्मूल करना, जड़से उखाड़ना; चींथना, चोंथना, चीरना, फाड़ना, तोड़ना; मुद्रित करना, छापना; नौसंचालन करना, खेना, चलाना; पकड़ना, गिरफ्तार करना; छापा मारना, धावा बोलना, चढ़ाई[F] करना; (क्रिकेट, गेंद[F]पर) चोट[F] करना, बल्ला मारना, पुल मारना; ~ *about* खींचातानी[F] करना; अभद्र व्यवहार करना, नीच बर्ताव करना, बुरी तरह पेश आना; ~ *caps, whigs* टोपी[F] उछालना, लड़ना-झगड़ना; ~ *down* ध्वस्त करना, ढहाना, गिराना, भहराना; परास्त करना; क्षीण कर देना, निस्तेज कर देना; मूल्य घटा देना, सस्ता करना; ~ *for* ⊙ (के) लिए कार्य करना; ~ *in* (गाड़ी[F]का, स्टेशनमें) प्रवेश करना, आना; ~ *off* (प्रतियोगिता[F]में) सफल होना, जीतना, खींच ले जाना; ~ *one's weight* अपने भारके अनुपातसे नाव[F] खेना; ~ *out* नाव[F] खेकर निकाल ले जाना; (रेलगाड़ी[F]का, स्टेशनके) बाहर निकल जाना; ~ *out of the fire* डूबती नाव[F] सँभालना, हारी बाजी[F] जीत लेना; ~ *round* स्वस्थ हो जाना, अच्छा हो जाना, चंगा हो जाना; ~ *the long bow* अतिशयोक्ति[F] करना, अत्यन्त बढ़ा-चढ़ाकर कहना; ~-*through* सुरक्षित निकल जाना, साफ बच निकलना, खैरियत[F]से खतरा पार करना; ~ *together* सहकार्य करना, मिलकर कार्य करना; ~ a thing *to pieces* छिन्न-भिन्न करना, खण्ड-खण्ड कर देना, टुकड़े-टुकड़े कर देना, पुर्जे-पुर्जे कर देना, धज्जियाँ[F] उड़ा देना, चीर-फाड़[F] डालना; ~ *up* (व्यक्ति या गाड़ी[F]को) ठहराना, रोकना; बाग खींचना, बाग कड़ी[F] करना; भर्त्सना[F] करना, डाटना; वर्जित करना, संयम रखना, रोकना ।

**puller** –'लॅर् n. कर्षक, अभ्याकर्षक, खींचनेवाला, उखाड़नेवाला; कर्षित्र, खींचनेका यन्त्र; खींचनेवाला घोड़ा, जानदार घोड़ा, मुँहजोर घोड़ा ।

**pullet** पु'लिट् n. चूजा, मुर्गी[F]का बच्चा; (कृषि०) पठिया[F], (कृषि०) **पठोर**[F] ।

**pulley**[1] पु'लि n. (pl. *-s*) आकृपि[F], घरघरी[F], (गति वि०, परि०, यंत्र०) **घिरनी**[F], घिर्री[F], (कृषि०) चक्री[F] (~ *block*), (यंत्र०, परि०) **चरखी**[F], (वन०, यंत्र०, परि०) **गरारी**[F], (~ *arrangement*); (यंत्र०, परि०) **पुली**[F], कप्पी[F] ।

**pulley**[2] v.t. आकृपि[F] लगाना, घरघरी[F] लगाना, घिरनी[F] लगाना, चरखी[F] लगाना, गरारी[F] द्वारा चढ़ाना या लगाना ।

**pullicate** प'लिकॅट n. पुलीकट (मद्रास) का कपड़ा (या रूमाल) ।

**pulling** पु'लिंग् n. आकर्षण, खिंचावट^F; ~ a boat नाव^F खींचना, नाव^F खेना; ~ drill खेनेकी कवायद^F।
**pullman** पुल'मॅन् n. रेलवेका शृंगार-कक्ष।
**pullorum** –लोरम् n. (कृषि०) पेचिश^F।
**pullover** –वर n. स्वीटर, जर्सी^F।
**pullulant** प'ल्यूलॅन्ट् a. उद्भेदनशील, पुष्पनशील, फूलनेवाला; अंकुरण प्रवण, अंकुरणशील, अँखुवानेवाला, उगनेवाला, फूटनेवाला।
**pullulate** –लेट् v. i. उद्भिन्न होना, पुष्पित होना, खिलना; कली^F आना, कलियाना; अंकुरित होना, अँखुवाना, उगना, फूटना, जमना, लगना।
**pullulation** –ले'शॅन् n. उद्भेद, उद्भेदन, पुष्पन, कलिका-विकास, कलियाना; अंकुरण, अँखुवाना, उगना, फूटना, जमना।
**pulmo** पल्मों फुप्फुस- (~*branchiate*, ~*meter*)।
**pulmocutaneous** पल्मॅक्यूटे'नि'अॅस् a. फुप्फुस-त्वचीय, (~ *arch*, ~ *artery*)।
**pulmometer** पल्मॉ'मि'टॅर् n. फुप्फुसमापी, फुप्फुस-धारिता मापक यन्त्र।
**pulmonary** पल्'मॅनॅरि a. (चि०, जीव०) फुप्फुस, फुप्फुसांगी, फुप्फुसीय, फेफड़ेका; फुप्फुसगत, फुप्फुस-रोगग्रस्त, फुप्फुस-रोगसे पीड़ित; ~ artery (चि०, जीव०) फुप्फुस-धमनी^F, फुप्फुसीय धमनी^F; ~ tuberculasis (चि०) क्षय, तपेदिक, फुप्फुसका राजयक्ष्मा^F;
~ apoplexy, ~ arch, ~ area, ~ circulation, ~ cirrhosis, ~ exchange, ~ ligament, ~ lymph, ~ nerve, ~ plague, ~ pleura, ~ plexus, ~ respiration, ~ ridge, ~ sac, ~ system, ~ trunk, ~ vein, ~ ventilation.
**pulmonate**[1] –मॅनॅट् n. फुप्फुसश्वासी।
**pulmonate**[2] a. फुप्फुसांगीय, फेफड़ेदार, फेफड़ेदार अंगोंवाला।
**pulmonic** –मॉ'निक् a. (चि०) फुप्फुसिक, फुप्फुस-रोग-विषयक, फेफड़ेकी बीमारी^Fसे सम्बन्ध रखनेवाला।
**pulmoniferous** –मॅनि'फ़ॅरॅस् a. फुप्फुसयुक्त, फेफड़ेवाला।
**pulp**[1] पल्प्' n. गोर्द, (वन०) गूदा; वसा, सार, (जीव०) मज्जा, लुगदा, लुगदी^F; धातु^Fका लोंदा; ~ cavity (चि०) मज्जागुहा^F; tooth ~ दन्तमज्जा^F;
~ board, ~ filter, ~ sheet, ~ sizing, ~ wood.
**pulp**[2] v.t. & i. गूदा निकालना; पिलपिला करना, गोंद निकालना; पिलपिला हो जाना, गुदार होना, गूदेदार हो जाना।
**pulper** –'पॅर् a. गूदा निकालनेकी मशीन^F, पल्पर।
**pulpify** पल्'पिफ़ाइ v.t. पिलपिलाना, गूदा बनाना।
**pulpiness** पल्'पिनि'स् n. पिलपिलाहट^F, गुदारपन।
**pulpit** पुल्'पिट् n. व्याख्यान-मंच, आसन, पीठ^F, व्यासपीठ^F; (*the* ~) उपदेश देनेका व्यवसाय; उपदेशक-गण; उपदेश-संग्रह।
**pulpitarian** –टॅअॅ'रिअॅन् a & n. उपदेशक; उपदेश-वादी; उपदेशकीय, उपदेशकसे सम्बन्धित।
**pulpiteer**[1] –टीअॅर्' n. उपदेशक, प्रचारक, मत-प्रचारक।
**pulpiteer**[2] v.i. उपदेश देना, प्रचार करना, सिखाना।
**pulpiteering** –'रिंग् n. उपदेश-व्यवसाय, उपदेश-वृत्ति^F, शिक्षा या प्रचार द्वारा अर्थोपार्जन।
**pulpitry** –'पिट्रि n. प्रवचन; धर्मशिक्षण, धर्मोपदेशन।
**pulpitum** –टॅम् n. (गिर्जेमें गायकमण्डली^Fके लिए) पत्थर या लकड़ी^Fका पर्दा; वेदी^F, मंच।
**pulpless** पल्प्'लि'स् a. सारहीन, बेगूदा।
**pulpous, pulpy** –'पॅस्, –पि aa. गोर्दमय, मज्जायुक्त, सारमय, गुदार, पिलपिला, गूदेदार, नरम।
**pulque** पुल्'के' n. मैक्सिकी ताड़ी^F (~ *brandy*)।
**pulsance** ⊙ पल्'सॅन्स् n. स्पन्द।
**pulsate** पल्सेट्', पल्'सेट् v.t. & i. स्पन्दन करना, स्फुरण करना, उछलना, फड़कना, चलना; (शा० एवं ला०) कम्पित होना, सिहरना, धड़कना, काँपना; (हीरेको) मशीन^Fसे पछोरना।
**pulsatile** –'सॅटिल् a. स्फुरणशील, स्पन्दक, स्पन्दन-कारी, धड़कन-सम्बन्धी, फड़कनेवाला, चलनेवाला; मिज-राव या हाथसे चलाकर बजनेवाला (बाजा)।
**pulsatilla** पल्सॅटि'लॅ n. वायुवेप (पुष्प)।
**pulsating** पल्से'टिंग् n. स्पन्दमान (~ *sphere*), स्पन्दी (~ *activity*, ~ *load*)।
**pulsation** –'शॅन् n. स्फुरण, (चि०, भौ०) स्पन्दन, धड़कन^F, कम्पन, गति^F, फड़क^F, तड़प^F, चाल^F, थरथराहट^F।
**pulsative** –'सॅटिव् a. = PULSATORY.
**pulsator** –से'टॅर् n. स्पन्दक; हीरापछोरनी^F, हीरा पछोरनेकी मशीन^F।
**pulsatory** –'सॅटॅरि a. स्पन्दक, स्पन्दी, स्पन्दन-कारी, धड़कनेवाला, भड़कनेवाला, काँपनेवाला, धड़कता हुआ।
**pulse**[1] –स्' n. (चि०, कृषि०, जीव०) नाड़ी^F, नब्ज^F; नाड़ी^Fकी गति^F, हृदयस्पन्दन; धमनीस्पन्दन, (ला०) स्फूर्ति^F, उत्साह, उमंग^F, जोश, छटपटाहट^F; स्पन्द, (संगीत) स्पन्दन, कम्पन, तरंग^F, लहर^F; भाव; दाल^F; ~ beat (चि०) नाड़ीस्पंद; feel a person's ~ नाड़ी^F देखना; भाव जानना;
~ generator, ~ modulation, ~ pressure, ~ radar, ~ rate, ~ system, ~ tracting, ~ width.
**pulse**[2] v. i & t. स्पन्दित होना, धड़कना, उछलना, फड़कना; स्फुरण करना, तालबद्ध स्पन्दन करना, थरथराना।
**pulse**[3] n. (प्रायः बहु०) दाल; (चि०) द्विदलधान्य,

शिरोधान्य।
**pulseless** पल्स्'लिस् a. निःस्पन्द, निष्प्राण।
**pulselessness** –निस n. निःस्पन्दता^F, निष्प्राणता^F।
**pulsimeter** –सि'मिटर् n. स्पन्दमान, नाड़ी-बल मापक यन्त्र।
**pultaceous** पल्टे'शस् a. मृदुकृत, मृदु किया हुआ, कोमल किया हुआ, पोला; पुलटिस-जैसा।
**pulver** पल्'वर् n. (चि०) चूर्ण, बुकनी^F।
**pulverable** –रबल् a. क्षोदनीय, पेष्य, पेषणीय, चूर्णनीय, चूर-चूर करने योग्य, पीसने योग्य।
**pulverizable** पल्वराइज़ेबल a (क्व०) क्षोदनीय, पेषणीय, चूरणीय, चूर-चूर करने योग्य, पीसने योग्य।
**pulverization** –इज़े'शन् n. क्षोदन, (रसा०) **संपेषण**, पेषण, चूरण, संचूरण, (रसा०) **चूर्णन**, **पीसना**, पिसाई^F; (कृषि०) **भुरभुरा करना**।
**pulverizator, pulverizer** –'वराइज़ेटर्, –ज़र् nn. क्षोदित्र, पेषणयन्त्र, जाँत, चक्की^F; चूर्णकारी, पिसनहार।
**pulverize** –ज् v.t & i. क्षोदन करना, (रसा०) **सम्पेषित करना, सम्पिष्ट करना**, पेषण करना, चूर्ण करना, कूटना, बुकनी^F करना, (रसा०) **चूर-चूर करना**, पीसना; (जल आदिको) कणोंमें विभक्त करना, फुहारें^F बनाना; (ला०) ध्वस्त करना, पददलित करना, कुचल देना, धूल^Fमें मिलाना; चूर्ण बन जाना, पिस जाना, धूल^F हो जाना, चूर-चूर हो जाना।
**pulverized** –ड् a. क्षोदित, (यंत्र०) **चूर्णित** (~ *fuel*), **पिसा हुआ**, (~ *coal*)।
**pulverizer** –ज़र् n. (रसा०) **पेषक, सम्पेषक**, (रसा०) **सम्पेषणी^F, प्रेपणी चक्की**, क्षोदक व्यक्ति या वस्तु^F, पेषक व्यक्ति या वस्तु^F, चूर्णक व्यक्ति या वस्तु^F, चूर-चूर करनेवाला, पीसनेवाला।
**pulverous** पल्'वरस् a. क्षोदवत्, चूर्ण-सदृश, पाउडर-जैसा।
**pulverulence** पल्वे'रुलेन्स् n. क्षोदमयता^F, धूलिमयता^F, धूलियुक्तता^F, धूल^Fसे भरा होना।
**pulverulent** –न्ट् a. क्षोदमय, चूर्णमय, धूलीय, धूलिमय, क्षोदावेष्टित, धूल-जैसा; (वन०) **पांसुल**; (चट्टान^F) सुचूर्ण्य, भुरभुरी, बलुई।
**pulvillus** पल्'विलस् n. (जीव०) **पादतलक**, T.
**pulvinar** पल्'विनर् a. (वन०, चि०) **स्थूलाधारी**, (~ *bond*), गद्दीदार, गादीदार, गद्दी^Fके आकारका, गद्दी-जैसा; T. (चि०) मस्तिष्कके अक्षिचेतकका पश्च उत्सेध।
**pulvinate** –नेट् a. =PULVINAR.
**pulviniform** –'निफ़ॉर्म् a. (वन०) **स्थूलाधाराकार**।
**pulvinus** –नस् n. (वन०) **स्थूलाधार**, पीनाधार, पत्तेकी गद्दी^F।
**pulvis** पल्'विस् n. (चि०) चूर्ण, क्षोद।
**puly** प्यू'लि a. झीखता हुआ, ...

हुआ, घिघियाता हुआ; रुग्ण, रोगी, क्षीण, दुर्बल, अस्वस्थ, रोगजनक।
**pumice** प'मिस् n. **झामक, झाँवाँ**।
**pumiceous** प्यूमि'शेअस् a. झामकीय, झाँवें-जैसा।
**pumice (-stone)**[1] प'मिस् (-स्टोन्) n. **झामक, झावाँ पत्थर**।
**pumice (-stone)**[2] v.t. झावेंसे घिसना, झावेंसे साफ करना या पालिश^F करना।
**pumiciform** प्यू'मिसिफ़ॉर्म् a. झामकाकृति, झामकाकार, झाँवें-जैसा।
**pumicose**⊙ –मिकोस् a. =PUMICEOUS.
**pummel** प'मेल् v.t. मुष्टिवर्षा^F करना, धमधमाना, दनदनाना, घूँसे बरसाना, मुक्के मारना।
**pum(m)elo** प'मेलो n. =POMELO.
**pump**[1]* पम्प् n. उदंचिका^F, (कृषि०, यंत्र०, भौ०) **पम्प**, **नल***, दमकल, पिचकारी^F; भाथी^F, धौंकनी^F; (ला०) हृदयकी धौंकनी^F; कीड़ेकी चुसनी^F; पम्पक्रिया^F, पम्पचालन, पम्पकी धौंक^F;
~ attendant, ~-barrel, ~ bowl, ~ bowl assembly, ~ brake, ~ chamber, ~ diaphragm, ~ driver, ~ handle, ~ house, ~ plunger, ~ priming, ~ room, ~ trailer.
**pump**[2] v. i. & t. उदंचन करना, पम्प चलाना, पिचकारी^F छोड़ना; (कूएँको) पम्प द्वारा ओगारना; उलीचना, जहाजका पानी निकालना; (*upon* के साथ) भेद जानना, उगलवा लेना, जानकारी^F प्राप्त करना; (कठिन परिश्रमका) थकाकर चूर कर देना, धौंकनी^F चला देना, दम फुला देना, बेदम कर देना; (तापमापकमें पारेका) क्षण-क्षणमें चढ़ना-उतरना।
**pump**[3] n. पम्प जूता, पम्पशू।
**pumpage** पम्'पिज् n. पम्पसे किया गया काम; पम्प द्वारा निकाला गया पानी।
**pumper** –पर् n. पम्पचालक, पम्प चलानेवाला, पम्प, तैलकूप।
**pumping** –पिंग n. उद्वहन, पम्पक्रिया^F, **पम्प करना**; ~ priming **समुद्दीपन**;
~ action, ~ activity, ~ efficiency, ~ installation, ~ plant, ~ set, ~ station.
**pumpion** पम्प'यन्, –'पिअन् n. =PUMPKIN.
**pumpkin** पम्प्'किन् n. कूष्माण्ड, घीया^F, लौकी^F, (वन०) कद्दू, पेठा, भूरा कुम्हड़ा (~ *goard* भी)।
**pumpship**[1] पम्प्'शिप् n. मूत्र, पेशाब, मूती^F, मूतना।
**pumpship**[2] v. i. मूतना, पेशाब करना।
**pun**[1] पन् n. श्लेष, शब्दक्रीडा^F, अनेकार्थक शब्द।
**pun**[2] v. i. श्लेषमें बोलना, अनेकार्थ शब्द-प्रयोग करना, शब्दक्रीडा^F करना।
**pun**[3] v. i. (भूमि आदिको) दुरमुससे पटतारना, (यंत्र०) कूटना।

**puna** (Peruv.) n. एण्डीजका प्यूना पठार; दमाँस-कृच्छ्रताF, साँसतF।

**punch¹** पन्च्' n. छिद्रक, पंचिकाF, सुम्बीF, बरमा, छेदनीF, गोदनीF; छापा; driving-~ कील-कस; starting-~ कीलF उखाड़नेका पंच; ~ supervisor छेदन पर्यवेक्षक।

**punch²** n. मुष्टिकाF, मुष्टिप्रहार, अधिघात, मुक्का, घूँसा (*a ~ on the head*); (ग्रा०) स्फूर्तिF, उत्साह, बल, जोर; ~-drunk मुष्टि-आहत, घूँसेकी मारFसे व्याकुल।

**punch³** v.t. मुष्टिप्रहार करना, मुक्का मारना, घूँसा मारना; छड़ीFसे कोंचना, भोंकना, आर मारना; वेधना, छेदना, छेद करना, पंच करना; कीलF पैठाना, कीलF घुसेड़ना; जानवरोंको पंच करके हाँकना ⊙।

**punch⁴** n. एक पेय।

**punch⁵** n. विदूषक, भाँड़; मोटा-ताजा लद्दू टट्टू; (बोल०) गुलगोथना व्यक्ति, छोटी और मोटी वस्तु; *pleased as ~* बहुत प्रसन्न।

**punched** पन्च्ड' a. छिद्रित, पंच किया हुआ (~ *cards*)।

**puncheon¹** पन्'शन् n. (विशे० कोयलेकी खानFमें) लघुस्तम्भ, थून, अड़वारF; (स्था०) गुटिकाF।

**puncheon²** n. (इति०, ७२ से १२० गैलन तकका) बड़ा पीपा।

**puncher** पन्'चर् (यंत्र०, रेल०) छेदक, छिद्रक यन्त्र, छेनीF, सुम्बीF, बरमा, पंच।

**punching** –चिंग n. छिद्रण, पंच करना, सुम्बा करना; ~shear छिद्रक कर्तन;
 ~ board, ~ machine, ~ media.

**punchinello** पन्चिने'लो n. (pl. -s) ठिंगना और हट्टा-कट्टा व्यक्ति; (इटलीमें) कठपुतलीFके खेलका प्रधान पात्र, भाँड़, पंचिनेलो; दे० PUNCH⁵.

**punchy** पन्'चि a. लघु एवं स्थूल, छोटा-मोटा, नाटा।

**punctate** पन्क्'टेट a. (प्राक्० इति०, निदान) बिन्दु-चिह्नित, (वन०) बिन्दीदार, चित्तीदार, धब्बेदार, बुँदकीदार।

**punctation** –टे'शॅन् n. बिन्दुचिह्नीकरण, बुँदकीF या चित्तीF बनानेका कार्य।

**punctiform** पन्क्'टिफ़ॉर्म् a. (वन०) बिन्दुरूप, बिन्द्वाकृति, बिन्द्वाकार, बिन्दुवत्, बिन्दु-सदृश, बुँदकी-जैसा।

**punctilio** पन्क्टि'ल्यो n. (pl. -s), (उत्सव या शिष्टाचारमें) सूक्ष्म विचार, बारीकीF; अतिसूक्ष्मताF; अनावश्यक औपचारिकताF, प्रदर्शनपूर्ण शिष्टाचार, दिखाऊपन।

**punctilious** –ल्यॅस् a. सूक्ष्माचारी, सूक्ष्मनियमनिष्ठ, सूक्ष्मविचारी, सूक्ष्मदृष्टि, अतिशिष्टाचारी, अत्युपचारी, बेहद तकल्लुफवाला।

**punctiliousness** –नि'स् n. सूक्ष्मनियमनिष्ठाF, अति-सूक्ष्मदृष्टिF, प्रदर्शनप्रियताF, औपचारिकताF, तकल्लुफ-मिजाजीF।

**punctual** पन्क्'ट्युअॅल् a. समयनिष्ठ, समयपरायण, समयपालक, वक्तका पाबन्द; यथासमय, ठीक समय-पर, बरवक्त (~ *arrival*); (प्रा०) शिष्टाचारप्रिय; सूक्ष्म-विचारी, बारीकीपसन्द; (रेखा०) बिन्दुकीय।

**punctualist** –लिस्ट् n. समयनिष्ठ व्यक्ति, समयपालक व्यक्ति, वक्तका पाबन्द आदमी।

**punctuality** –ॲ'लिटि n. समयनिष्ठाF, समयपालन, समयनिष्ठताF; समय-पाबन्दीF।

**punctually** –ट्यूॲलि adv. यथासमय, समयनिष्ठासे, ठीक समयपर।

**punctuate** पन्क्'ट्यु‌एट् v.t. चिह्नांकित करना, विराम-चिह्न लगाना; (ला०, विस्मयादि द्वारा भाषणमें) व्यवधान डालना, बाधाF डालना, टोकना; (असंगत) बल देना, जोर देना (*flung it on the ground to ~ his refusal*)।

**punctuation** –ए'शॅन् n. चिह्नांकन, विरामचिह्नीकरण; चिह्नांकनकला; विरामचिह्न, चिह्न, बिन्दु, अंक।

**punctuative** –'ट्यूएटिव् a. चिह्नांकनीय, विराम-चिह्नीय, विरामचिह्नात्मक।

**punctuator** –टॅर् n. चिह्नांकक, विरामचिह्न लगाने-वाला।

**punctulate** पन्क्'ट्यूलेट् v.t. चिह्नित करना।

**punctulation** –ले'शॅन् a. बिन्दु, चिह्न; = PUNCTUATION.

**punctum** पन्क्'टॅम् n. (pl. -*a*) चिह्न, अंक, बिन्दु, धब्बा, निशान; ~ lacrimalis (चि०) अश्रु-अंक।

**puncture¹** पन्क्'छ्यॅर n. वेध, वेधन, छिद्र, छेद, चोभ, पंक्चर।

**puncture²** v.t. & i. वेधना, वेधन करना, छिद्र करना, छेद करना, पछना, पंक्चर करना; छेद होना, पंक्चर होना।

**punctured** –र्ड a. विद्ध, छिद्रालु, छिद्रित, छिद्रमय, पंक्चर हुआ।

**pundit** पन्'डिट् n. पण्डित; ब्राह्मण; विद्वान्; अध्या-पक, गुरु।

**pungency** पन्'जॅन्सि n. चण्डताF, तीक्ष्णताF, तीव्रताF; तिक्तताF, कटुताF, तीखापन, तीतापन, चरप-राहट; रोचकताF, मार्मिकताF, मर्मस्पर्शिताF, मर्मवेधिताF, मर्मान्तकताF।

**pungent** –न्ट् a. चण्ड, (रसा०) तीक्ष्ण, तीव्र, (रसा०) तीखा, उग्र, प्रखर, प्रचण्ड; अम्लयुक्त, तिक्त, कटु, तीता, चरपरा; रोचक; मार्मिक; मर्मस्पर्शी, मर्मवेधी, मर्मान्तक;
 ~ smell, ~ odour, ~ taste.

**punic** प्यूनिक् a. & n. फोएनीशियाई, कारथेजी, कार-थेजवासी; कारथेज भाषा।

**puniceous** प्यूनि'शिॲस् a. पक्व, पक्का, पका हुआ; (चि०) लाल सुर्ख।

**puniness** प्यू'नि-नि'स n. लघुताF, क्षीणताF, अल्पाकृतिF,

दुर्बलताF; हीनताF, नन्हापन, छोटापन, कमजोरीF; क्षुद्रताF, तुच्छताF।

**punish** प'निश् v.t. शासित करना, ताड़ित करना, दण्डित करना, (का०) **दण्ड देना**, सजाF देना; अर्थदण्ड लगाना, डाँड़ लेना, जुरमाना करना; (मुष्टियुद्धमें विरोधी-पर) प्रबल आघात करना, जोरके घूँसे लगाना; (दौड़Fमें प्रतियोगीको) धक्का डालना; (भोजन आदिपर) धावा बोलना, खूब खाना।

**punishability** -शॅबि'लिटि n. शासनीयताF, दण्ड-नीयताF, सजा पानेकी स्थितिF।

**punishable** -'निशॅबॅल a. दण्ड्य, (का०) **दण्डनीय**, शासनीय, ताडनीय, सजा पाने योग्य।

**punisher** -शॅर् n. शास्ता, शासक, दाण्डिक, दण्ड-यिता, सजाF देनेवाला।

**punishing** -शिंग a. धक्का देनेवाला; खूब खानेवाला; (बल्लेबाजकी कमजोरीFसे) लाभ उठानेवाला।

**punishment*** -श मॅन्ट् n. शासन, निग्रह, दमन, **दण्ड***, ताड़नाF, **सजा**F; अर्थदण्ड, जुर्माना;
~ book, ~ file, ~ orders, ~ register, ~ return.

**punition** प्यूनि'शॅन् n. दण्ड, सजाF।

**punitive** -'निटिव् a. (का०) **दाण्डिक**, **दण्डात्मक**, दण्डरूप, दण्डस्वरूप (~ *justice*); ~ police दण्डारक्षि, दण्डाधिकारी पौरिक, दण्डपुलिस; ~ tax, (का०) **दण्डात्मक कर**, दण्डकर;
~ cost, ~ damages, ~ law, ~ police.

**punitory** -टॅरि a. दाण्डिक, दण्डात्मक, दण्डस्वरूप।

**punk**[1] पन्क् n. अप्रयोज्य वस्तुF, रद्दी चीजF, निकम्मी चीजF।

**punk**[2] n. वारस्त्रीF, वारांगनाF, वारनारीF, समूहांगनाF, वेश्याF, रण्डीF, पतुरियाF, छिनालF।

**punkah** पन्'कॅ n. पंखा।

**punnage** प'नेज् n. श्लेषोक्तिF।

**punner** प'नॅर् n. धुरमुस, (यंत्र०) **दुरमुठ**, दुरमट, मुँगरीF।

**punnet** प'निट् n. टोकरीF, डलियाF, झबियाF।

**punster** पन्'स्टॅर् n. श्लेषकार, श्लेषभाषी, श्लेष बोलनेवाला।

**punt**[1] पन्ट n. तराल, तरान्धु, बजरा, चौड़े पेंदेकी उथली नावF, (परि०) **डिंगी**F, डेंगीF, पण्टF।

**punt**[2] v.t. & i. लग्गीF या बाँससे नाव चलाना, बजरे या पण्टFमें माल ढोना।

**punt**[3] n. (फुटबालकी भूमिFपर गिरनेके पहले) ठोकरF, पण्टF।

**punt**[4] v.t. (फुटबालमें) ठोकरF लगाना, पण्टF मारना।

**punt**[5] n. ताश आदिके जयांक।

**punt**[6] v.i. (ताश आदिके खेलमें) धनराशिFपर दाँव रखना या लगाना; (बोल०, घोड़ेपर) शर्तF लगाना, दाँव रखना, बाजीF लगाना।

**punter**[1], **puntist** पन्'टॅर्, पन्'टिस्ट nn. नाविक, केवट, माँझी, खेवैया, बजरा चलानेवाला।

**punter**[2] पन्'टॅर् n. शर्त लगानेवाला।

**punty, pon-**, पन्'टि, पॉन्- nn. लोहेकी छड़F, (रसा०) T.

**puny** प्यू'नि a. लघु, क्षीण, दुर्बल, हीन, हलका, कम-जोर; क्षुद्र, नीच, तुच्छ, छोटा, नन्हा।

**pup**[1] पप्' n. पिल्ला; conceited ~ आत्मश्लाघी युवा, प्रदर्शनप्रिय बालक; *in* ~ गर्भवती, गाभिन; *sell person a* ~ ठगना।

**pup**[2] v.t. & i. पिल्ले देना; जनना, पैदा करना।

**pupa** प्यू'पॅ n. (pl. *-ae*) **शंखी**, (प्राणि०, कृषि०, कीट वि०) **कोष**, (**प्यूपा**); (~ cell) कोशी, हेमकोशी, कोशित कीट, कीड़े आदिकी जन्मोत्तर तृतीयावस्थाF, (चि०) कुप्पा, **प्यूपा**।

**pupal** प्यू'पॅल a. (चि०) कुप्पीय, कुप्पा सम्बन्धी; पोत-कीय, हेमकोशीय, कोशित, कोशशायी कीट-सम्बन्धी (~ *parasite*); ~ stage (कृषि०) **कोषावस्था**F।

**puparium** -पेॲरिॲम् n. (जीव०, कृषि०) **प्रडिम्भ कोष**, डिम्भकोष, (जीव०, कृषि०, कीट वि०) **खाली कोष**, **प्यूपाकोष**।

**pupate** प्यू'पेट् v.i. कोशित होना; (चि०) कुप्पित होना।

**pupation** -पे'शॅन् n. कोशन, कोशित अवस्थाF, कोशित स्थितिF; (कृषि०, जीव०) **कोषीकरण**, **प्यूपी-करण**।

**pupil** प्यू'पॅल n. **शिष्य**, अन्तेवासी, छात्र, विद्यार्थी, चेला, शागिर्द; (भौ०) **द्वार**; (कानू०) किशोर, अवयस्क व्यक्ति; (आँखFकी) **कनीनिका**F, (जीव०, चि०) दृष्टि-मण्डल, **तारा**, तारकाF, **पुतली**F; T; ~-teacher शिक्षक-विद्यार्थी, छात्र-शिक्षक, अध्यापक-छात्र।

**pupilar, pupilary** -लॅर्, -रि aa. अन्तेवासीय, शिष्य-विषयक, छात्र-सम्बन्धी; कनीनिका-सम्बन्धी, नेत्र-तारकीय, पुतलीका, ~- membrane (चि०) **तारा-कला**F।

**pupilarity** प्यूपॅलै'रिटि n. अप्रौढ़ताF, अवयस्कताF, नाबालिगीF।

**pupil(l)age** प्यू'पॅलिज् n. अवयस्कताF, अप्रौढ़ावस्थाF, अविकसित बुद्धित्व, किशोरावस्थाF, कैशोर, नाबालिगीF; (ला०, देश या भाषाFकी) अप्रौढ़ताF, अविकसितताF; शिष्यत्व, अन्तेवास, छात्रावस्थाF।

**pupil(l)ize** -लाइज् vv. t. & i. शिष्य बनाना, चेला मूँड़ना; (शिष्य या छात्रको) शिक्षाF देना, अध्यापन करना, विद्यादान करना, पढ़ाना।

**pupilship** -लशिप् n. शिष्यत्व, छात्रावस्थाF।

**puppet** प'पिट् n. पुत्तलिकाF, पांचालिकाF, गुड्डा, कठपुतलीF; (ला०) किसीके हाथका खिलौना; ~-play, ~-show कठपुतलीFका तमाशा; ~ state पराधीन राज्य।

**puppetry** -ट्रि n. कौतुक, तमाशा, बाजीगरीF, कठ-पुतलीFका-सा खेल; प्रदर्शनीF, नुमायशF; कृत्रिमताF,

बनावट^F^ ।

**puppis** पप्पिस n. (ज्या०) **पप्पिस, नौपथ** ।

**puppy** प'पि n. पिल्ला, कुत्तेका बच्चा; बुद्धिहीन, बुद्धू, गोबरगणेश; (युवा) बाँका, छैला, छबीला, रँगीला ।

**puppydom** –डम् n. पिल्लापन; बुद्धूपन; छैलापन ।

**puppyhood** –हुड् n. = PUPPYDOM.

**puppyish** –इश् a. पिल्ले-जैसा, निरा बुद्धू ।

**puppyism** –इज़्म् n. छैलापन, बाँकापन, रँगीलापन ।

**pur**[1] पर् n. घुर-घुर^F^, घुरघुराहट^F^, खुर-खुर, पुर-पुर-; = PURR.

**pur**[2] v. i. & t. घुरघुराना, घुर-घुर करना; खुरखुराना ।

**pur-** के प्रति, के पक्षमें, के हेतु, -समर्थक (*~chase, ~loin, ~vey*) ।

**puranic** पुरै'निक् a. पौराणिक ।

**purblind**[1] पर्'ब्लाइन्ड् v.t. अन्धप्राय करना, चौंधियाना, क्षीणदृष्टि बनाना; संकीर्णदृष्टि करना, मतिमन्द बनाना ।

**purblind**[2] a. अर्द्धान्ध, अन्धप्राय, ईषदन्ध, क्षीणदृष्टि, चुन्धा, (ला०) संकीर्णदृष्टि, मतिमन्द; मन्द, कुन्द, सुस्त, चुगत ।

**purblindness** –निस् n. अन्धप्रायता^F^, क्षीणदृष्टित्व, हतदर्शिता^F^, चुन्धापन, धुन्ध^F^; संकीर्णदृष्टिता^F^, मतिमन्दता^F^ ।

**purchasable** पर्'चॅसॅबॅल् a. क्रेय, क्रयणीय, खरीदने योग्य; अर्ज्य, अर्जनीय, प्राप्य, प्रापणीय, प्राप्त करने लायक; उद्धृष्य, उठाने योग्य, घसीटने योग्य, खींचने योग्य ।

**purchase**[1] –स् n. (अर्थ०) **क्रय**, (अर्थ०) **खरीद**^F^, खरीददारी^F^, क्रीत वस्तु^F^, सौदा, मोल ली हुई चीज^F^; वार्षिक उत्पादन (*sold at 20 years' ~*); क्रीत सम्पत्ति^F^, अर्जित सम्पत्ति^F^, उपार्जन, खरीद^F^, कमाई^F^; यान्त्रिक लाभ, यन्त्रजन्य सुविधा^F^; उत्तोलन-यन्त्र; (प्रायः ला०) प्रभाव, असर; शक्ति^F^, सामर्थ्य; सुविधार्थ युक्ति^F^, लाभार्थ उपाय, (परि०) **कप्पी रस्सी**^F^, (नौवि०) रस्सी^F^, रस्सा; चरखी^F^, भार उठानेकी कल^F^, ~-money क्रयमूल्य, (का०) **क्रय धन, खरीद रकम**, मोल;

~ book, ~ committee, ~ contract, ~ control, ~ directorate, ~ journal, ~ ledger, ~ officer, ~ price, ~ rate, ~s account, ~s book, ~s day-book, ~s journal, ~s ledger, ~s ledger adjustment account, ~ slip book, ~s requisition, ~s return, ~s returns journal, ~ tax, ~ transaction, ~ value.

**purchase**[2] v.t. **क्रय करना, खरीदना**, मोल लेना; अर्जित करना, प्राप्त करना, हासिल करना; (नौवि०, उठानेकी कल^F^से, लंगर आदि) खींचना, उठाना, घसीटना ।

**purchased** ⊙ –ड् a. क्रीत, खरीदा हुआ ।

**purchaser** –सॅर् n. (का०) **क्रेता**, क्रयी, ग्राहक, गाहक, खरीददार ।

**purchasing** –सिंग् n. (वाणि०) **विनिमय**, क्रय, खरीद^F^ (*~ power*) ।

**purdah** पर्'डॅ n. परदा ।

**pure** प्युअॅर्' a. अमिश्रित, निर्मल, विमल, (गणि०, रसा०) **शुद्ध**, (वन०, जीव०, रसा०) **विशुद्ध**, साफ; असली, खालिस; (संगी०) सस्वर, सताल, गत्यनुरूप; असंसृष्ट, सद्वंशज, शुद्धान्वय, असंकर; (न्या०) पूर्वस्वरयुक्त (स्वर); स्वरान्त्य (शब्द), असंयुक्त (व्यंजन); केवल, निपट, नितान्त, कोरा, निरा, पूरा, सरासर, बिल्कुल (*~ nonsense*); अभ्रष्ट, अविकृत (*his taste was severe and ~*); पूत, पवित्र, पावन, अनघ, निष्पाप, अकलुष, निष्कलंक; निर्मलचरित्र, ब्रह्मचारी; सती; ~ mathematics शुद्ध गणित; ~ line विशुद्ध वंशक्रम; ~ science शुद्ध विज्ञान;

~ banking, ~ blue, ~ bred, ~ butter, ~ capital, ~ chance, ~ charity, ~ chemistry, ~ clay, ~ culture, ~ decimal, ~ dominant, ~ drug, ~ economics, ~ equation, ~ form, ~ gene, ~ geometry, ~ hereditary, ~ intuition, ~ mathmatics, ~ note, ~ number, ~ race, ~ reason, ~ recessive, ~ science, ~ shear, ~ spectrum, ~ substance, ~ wine.

**puree** (F) n. प्यूरीसूप ।

**pureness** –'निस् n. शौच, शुचिता^F^, शुद्धता^F^, स्वच्छता^F^, विशुद्धता^F^, पवित्रता^F^, निर्मलता^F^, निष्कलंकता^F^, सफाई^F^ ।

**purfle**[1] पर्'फ़ॅल् n. गोट^F^, किनारा किनारी^F^, हाशिया ।

**purfle**[2] v.t. गोट^F^ लगाना, किनारा लगाना, किनारी^F^ लगाना, हाशिया लगाना; सुशोभित करना, सुन्दर करना, सजाना, सुघड़ बनाना ।

**purfling** –लिंग् n. सजावट^F^, कढ़ाई^F^, बेलबूटेका काम, कशीदा ।

**purgation** पर्गे'शॅन् n. शुद्धि^F^, शोधन, परिष्कार, सफाई^F^; रेचन, विरेचन, विरेचक, जुलाब; आत्मशुद्धि^F^, अघमोचन, दोषनाशन; (इति०) निर्दोषिता-प्रकाशन, सफाई^F^ ।

**purgative**[1] –'गॅटिव् n. विरेचक, रेचक औषधि^F^, दस्तावर दवा^F^, जुलाब ।

**purgative**[2] a. (चि०, श०, र०, शा०, रसा०) **रेचक, विरेचक**, जुलाबी, दस्तावर; शोधक, शोधनशील, परिष्कर्ता, संस्कर्ता ।

**purgatorial** –गॅ'रिॲल् a. परिशोधनीय, परिशोधकीय, आत्मशुद्धि-सम्बन्धी, सुधार-सम्बन्धी, पापमोचन-विषयक ।

**purgatorian**[1] –ॲन् n. पापमोचन-विश्वासी, आत्मशुद्धिवादी, अघनाशन-विश्वासी, दोषनिवारण-वादी ।

**purgatorian**[2] a. = PURGATORIAL.

**purgatory**[1] –'गॅटॅरि n. पापमोचन, अघनाशन, दोषनिवारण; आत्मशुद्धि-स्थल, पापमोचनस्थान, सुधारगृह,

तपोभूमि^F।

**purgatory²** a. परिशोधक, शुद्ध करनेवाला, पवित्र करनेवाला, सुधारक।

**purge¹** पर्ज् n. शुद्धि^F, परिष्कार, संस्कार, शोधन, दोषप्रक्षालन, मार्जन; सुधार; पृथक्करण, निष्कासन, अपमार्जन, सफाई^F; रेचन, विरेचन, जुलाब देना।

**purge²** v.t. & i. निर्मल करना, शुद्ध करना, साफ करना या होना; पेट चलाना, जुलाब देना, पेट साफ करना; छाँटना; बरी^F करना, छोड़ देना।

**purger** –'जॅर् n. शुद्धि-कर्ता, परिष्कर्ता, संस्कर्ता, मोचयिता, मार्जयिता; पृथक्कर्ता, निष्कासक, अपमार्जक; सुधारक; रेचक वस्तु^F, विरेचक पदार्थ, जुलाबी चीज^F।

**purging** –'जिंग् n. शोधन, परिष्कृति^F, परिष्करण, संस्कृति^F, संस्करण, मोचन, मार्जन; पृथक्करण, निष्कासन, अपमार्जन; रेचन, विरेचन, जुलाब देनेकी क्रिया^F; सुधार।

**purification** प्युअॅरिफ़िके'शॅन् n. शुद्धि^F, (कृषि०, चि०, रसा०) **शोधन**, शुद्धीकरण, (रसा०) **स्वच्छीकरण, निर्मलीकरण**, पूतीकरण, पावन, मार्जन, परिष्करण, सफाई^F, मँजाई^F।

**purificative, purificatory** –'रिफ़िकेटिव्, –टॅरि aa. शोधनात्मक, परिष्कारात्मक, संस्कारात्मक, शुद्धि-करण-सम्बन्धी।

**purificator** –टॅर् n. (ईसाई) मद्यपात्र; (याजकी अँगुलियाँ^F और होंठ साफ करनेकी) साफी^F।

**purificatus** ⊙ –'टॅस् a. = PURIFIED.

**purified** –'रिफ़िड् a. पूत, (रसा०) **शोधित**, विशोधित, शुद्ध, (कृषि०) **स्वादिष्ट** (~ *diet*), **परिष्कृत**।

**purifier** –फ़ाइअॅर् n. (रसा०) **शोधित्र**, (रसा०) **शोधक**, विशोधक, परिशोधक, परिष्कारक।

**puriform** प्युअॅ'रिफ़ॉर्म् a. (चि०) पूयस्वरूप, पूयसम, पूयाकृति, पूयाकार, क्लेदवत्, पीप-सदृश, पीब-जैसा, मवाद-जैसा, पस-जैसा।

**purify** प्युअॅ'रिफ़ाइ v.t. शुद्धि करना, (रसा०) **शोधन करना**, पवित्र करना, परिशोधन करना, साफ करना।

**purism** –'रिज़्म् n. शुद्धतावाद, विशुद्धिवाद।

**purist** –रिस्ट् n. (विशे० भाषा^Fमें) विशुद्धिवादी, शुद्धतावादी।

**puristic, -al** –'टिक्, -अॅल् aa. शुद्धिवादी, शुद्धतावादी; विशुद्धिवादात्मक।

**puritan¹** प्युअॅ'रिटॅन् n. (P~) प्रोटेस्टैण्ट सम्प्रदायका सदस्य, प्यूरिटन; शुद्धतावादी दलका सदस्य; (दर्श०) **विशुद्धिवादी**, नैष्ठिक, निष्ठावान्; कर्मनिष्ठ पुरुष, नियमनिष्ठ व्यक्ति।

**puritanic, -al** –रिटै'निक्, -अॅल् aa. विशुद्धिवादी, प्योरिटनी; अतिनैतिकतावादी, कट्टरतावादी।

**puritanism** –'रिटॅनिज़्म् n. विशुद्धिवाद, (दर्श०) **शुद्धाचारवाद**, प्योरिटनवाद; अतिनैतिकतावाद, कठोरतावाद, कट्टरतावाद।

**puritanize** –टॅनाइज़् v. i. & t. विशुद्धिवादी सदृश आचरण करना, प्योरिटनके समान कार्य करना, कट्टरता^Fसे काम लेना; विशुद्धिवादी बनाना, प्योरिटन बनाना; नैष्ठिक बनाना, कट्टर बनाना।

**purity** प्युअॅ'रिटि n. (रसा०) **शुद्धता^F**, विशुद्धि^F, शौच, शुचिता^F, पवित्रता^F, विशुद्धता^F, विमलता^F, निर्मलता^F, विशदता^F, पूतता^F, निष्कलंकता^F, अकालुष्य, सफाई^F।

**purl¹** पर्ल् n. (कढ़ाई^Fके निमित्त) चाँदी^F या सोनेका तार; किनारी^F, जरी^F, कलाबत्तू^F; कढ़े हुए बेल-बूटे या झालर^F, गोट, हाशिया, किनारा।

**purl²** v.t. & i. (कलाबत्तू^F या जरी^Fसे) गोट^F लगाना, बेलबूटे काढ़ना, फीता लगाना, बखिया^F करना।

**purl³** n. जलावर्तन, जलावर्त, भँवर; कल-कल ध्वनि^F, छल-छल ध्वनि^F।

**purl⁴** v. i. भँवर पड़ना, लहर आना, चक्कर काटना; कल-कल ध्वनि^Fके साथ बहना, कल-कल करके बहना, छल-छल करके बहना।

**purl⁵** n. धमाका, अरराहट^F, भहरन^F।

**purl⁶** v.t. & i. अस्त-व्यस्त करना या होना, उलट-पलट करना या होना, सिरके बल गिरना या गिराना।

**purler** पर्'लॅर् n. (घोड़ेसे, विशे० *come, take, a* ~) सिरके बल गिरना।

**purlieu** पर्'ल्यू n. वनान्त; जंगलाती कानूनके अन्तर्गत भूमि^F, (pl.) सीमाएँ^F, हदें^F, सरहदें^F।

**purlin** पर्'लिन् n. शहतीर, कड़ी^F; (यन्त्र०, स्था०) **बत्ता** (~ *roof*), T.

**purloin** पर्लॉइन्' v.t. चुराना, मूसना, मार देना, (का०) **हड़पना**, तिड़ी कर देना।

**purloiner** –'नॅर् n. तस्कर, चोर, उचक्का।

**purple¹** पर्'पॅल् n. (रसा०) **नीलारुण**, नीललोहितवर्ण, बैंगनी या जामुनी रंग; (प्रा०) लोहितवर्ण, गहरा लाल रंग; नीलारुण वस्त्रभूषा^F; बैंगनी पोशाक; धर्माचार्यपद, धर्माचार्यकी भूषा^F, (बहुव०) शूकरज्वर; गेरुई^F, गेहूँका रोग; *born in the* ~ राजघरानेका;

~ bacteria, ~-berried, ~-clad, ~-coated, ~-coloured, ~ copper ore, ~-finch, ~-fish, ~ fleabane, ~-headed, ~ heron, ~ hue, ~-hued, ~ lake, ~-leaved, ~ light ~ navy, ~ osier, ~-robed, ~-rumped sunbird, ~ shell, ~-spiked, ~ thrush, ~-tipped, ~-veined, ~willow, ~ wood ~ wood-pigeon, ~ wort.

**purple²** v.t. & i. नीलारुण हो जाना, बैंजनी रंगका हो जाना।

**purple³** a. (रसा०) **नीलारुण**, (रसा०) **नीललोहित**, बैंजनी, जामनी (~ *light*); फालसी, गहरा लाल, खूनी; ~ emperor एक तितली^F।

**purplish, purply** –'प्लिश्, 'प्लि aa. आनीलारुण, बैंजनी-सा, बैंजनीपन लिये हुए।

**purpoint, pourpoint** प्युअॅर्'पॉइन्ट्, पुअॅर्'पॉइन्ट् n. रुईदार अंगरखा।

**purport**[1] पर्'पॉर्ट् n. (का ) **अभिप्राय,** प्रयोजन, आशय, तात्पर्य, (का०) **सार,** सारतत्व, सारांश, भाव, अर्थ, मतलब; (कचित्) मन्तव्य, उद्देश्य ।

**purport**[2] पॅर्पा र्ट् v.t. अभिप्राय रखना, आशय होना, तात्पर्य रखना, सारांश रखना, भाव रखना, अर्थ रखना, मतलब रखना; मन्तव्य होना, उद्देश्य रखना, मंशा रखना; प्रतीति[F] करना, पता देना, बताना ।

**purportless** –'पॉर्ट्लिस् n. अनभिप्राय, अभिप्रायहीन, सारतत्वहीन, आशयविहीन, तात्पर्यविहीन, सारांशहीन, भावहीन, अर्थरहित, बेमतलब; उद्देश्यरहित ।

**purpose**[1]* पर्'पॅस् n. हेतु, विचार, (का०, शिक्षा०) उद्देश्य, तात्पर्य, (का०, शिक्षा०) **प्रयोजन***, आशय, (का०, शिक्षा०) **अभिप्राय**, नीयत[F], इरादा, मतलब*, ख्याल, गर्ज[F]; संकल्प, दृढ़निश्चय, संकल्पशक्ति[F]; *on ~* सोद्देश्य, सप्रयोजन, साभिप्राय, कामतः, ज्ञानतः, तात्पर्यसहित, उद्देश्यसे, मतलबसे; *to some ~* किसी उद्देश्यसे, किसी अभिप्रायसे; *to the ~* संगत, सम्बद्ध, सप्रयोजन ।

**purpose**[2] v.t. अभिप्राय रखना, उद्देश्य रखना, संकल्प रखना, योजित करना, निर्धारित करना, मंसूबा बाँधना, इरादा रखना ।

**purposed** ⊙ –ड् a. साभिप्राय, अभिप्रेत, सोद्देश्य, वांछित, इच्छित, इच्छाकृत ।

**purposeful** –स्-फ़ुल् a. उद्देश्यपूर्ण, आशयपूर्ण, अर्थपूर्ण, अभिप्राययुक्त, मतलबभरा ।

**purposefulness** –निॅस् n. उद्देश्यपूर्णता[F], अभिप्राययुक्तता[F], सप्रयोजनता[F], मन्तव्यपूर्णता[F], अर्थपूर्णता[F], गर्जदारी[F] ।

**purposeless** –लिॅस् a. निरुद्देश्य, आशयरहित, अभिप्रायहीन, अर्थहीन, उद्देश्यरहित, बेमतलब ।

**purposelessness** –निॅस् n. निरुद्देश्यता[F], आशयराहित्य, अर्थहीनता[F], अभिप्रायहीनता[F] ।

**purposely** –लि adv. ज्ञानतः, कामतः, **सम्प्रयोजन, प्रयोजनसे,** अभिप्रायतः; ठानकर, जान-बूझकर, इरादा करके ।

**purposive** पर्'पॅसिव् a. साभिप्राय, (शिक्षा०) **सोद्देश्य, सप्रयोजन,** लक्ष्यपूरक, कार्यसाधक, प्रयोजनात्मक; (व्यक्ति या आचरण) उद्देश्यपूर्ण, लक्ष्ययुक्त; ~ action, ~ sampling, ~ thinking.

**purposivism** ⊙ –विज़्म् n. (शिक्षा०) **प्रयोजनवाद, उद्देश्यवाद** ।

**purposivist** ⊙ –विस्ट् n. उद्देश्यवादी, प्रयोजनवादी ।

**pur sang** (F) १. adv. पूर्णतया, बिलकुल, २. a. अभिजात, कुलीन ।

**purpura** पर्'प्युअॅर् n. नीलारुणरुजा[F], (चि०) नीललोहितामय, नीलोहा, जामुनी रोग; नीलारुण जीव, (जीव०) T.

**purpureal** –'रिॲल् a. = PURPLE.

**purpuric** –रिक् a. नीलारुणरुजा-सम्बन्धी; नीललोहितीय नीलारुण, बैंगनी रंगका, (~ *fever*) ।

**purr** पर्' v. i. & t. दे० PUR.

**purree** प'री n. पीला रंग, हलदिया रंग ।

**purse**[1] पर्स् n. थैली[F], बटुआ, मनीबैग, पर्स; (ला०) निधि[F], कोष, धन, सम्पत्ति[F], खजाना, पूँजी[F]; सहायतानिधि[F], पारितोषिक; शुल्क, चन्दा; light ~ दरिद्रता[F]; long ~ धनाढ्यता[F]; ~-bearer कोषाध्यक्ष, कोषरक्षक, धनपाल, खजांची; कोषवाहक; ~-net ग्रन्थिजाल; (जीव०) खर्की जाल; ~ proud धनाभिमानी; *a full ~ never lacks a friend* बने-बनेका सब कोई साथी बिगड़ेका नहिं कोय ।

**purse**[2] v.t. & i. (होंठ, भौं[F] आदि) सिकोड़ना, सिकुड़ना, चढ़ाना, (पर) बल पड़ना या डालना; झुर्रियाँ[F] निकलना, झुर्रीदार होना; (क्वचित्) थैली[F]में रखना, बटुएमें डालना ।

**purseful** –फ़ुल् n. थैलीभर, बटुआभर, बसनीभर ।

**purseless** –लिॅस् a. बेथैली, बेखीसा, निर्धन ।

**purser** –सॅर् n. कोषपाल, रोकपाल; पोताधिकारी, पोतलेखाधिकारी, पोतभण्डारी, **पोतनीस,** किरानी, **पर्सर,** जहाजका खजांची ।

**pursership** –शिप् n. पोतलेखाधिकारी-पद या स्थान, जहाजके खजांचीका पद ।

**pursiness** पर्'सिनिॅस् n. फुफ्फसपन, पोलापन, दम चढ़ने या फूलनेकी अवस्था[F] ।

**purslane** पर्स्'लिन् n. लोणी[F], लोनी[F], लोनिका[F], लोनिया[F], कुल्फा ।

**pursuable** पॅर्स्यू'अॅबॅल् a. अनुगम्य, अनुरोध्य, अनुवर्तनीय, स्वीकार्य, ग्राह्य, अनुसरणीय, पालनीय ।

**pursuance** –अॅन्स् n. पालन, **अनुसरण,** अनुवर्तन, अनुगमन, अनुरोध, प्रवर्तन, अनुसन्धान, अनुष्ठान, अनुशीलन, कार्यान्वय, पैरवी[F]; *in ~ of* के अनुसार ।

**pursuant**[1] –न्ट् a. अनुरूप; पालक, अनुसारी, अनुवर्ती ।

**pursuant**[2] adv. का पालन करते हुए, के अनुसार ।

**pursue** पॅर्स्यू' v.t & i. अनुधावन करना, पछियाना, खदेड़ना, रगेदना, पीछा करना; (ला०) पालन करना, अनुवर्तन करना, अनुशीलन करना, चिपके रहना, लगे रहना; अनुसन्धान करना, अनुष्ठान करना, खोजना, ढूँढ़ना, तलाशना; (योजना[F] आदिका) पालन करना, अनुसरण करना, प्रवृत्त होना, लगे रहना; अध्ययनरत होना, अनुशीलन करना; (किसी व्यवसायको) अंगीकार करना, स्वीकार करना, अपनाना; चलाना, पैरवी[F] करना, किये जाना, जारी रखना ।

**pursuer** –अॅर् n. अनुगामी, अनुवर्ती; अनुसारी; अनुरोधक; पैरवी[F] करनेवाला, खदेड़ू; अनुष्ठाता, पालनकर्ता; वादी, अभिशंसक, अभियोगी, मुद्दई ।

**pursuit** पर्स्यूट् n. अभिनिवेश, (शिक्षा०) **अनुसरण** (~ *movement*), अनुगमन, अनुधावन, पैरवी[F], पीछा, अनुष्ठान, पालन; अनुसन्धान, अन्वेषण, खोज[F], तलाश[F]; प्रयत्न, उद्यम, उद्योग, व्यवसाय, आचरण, व्यवहार, व्यापार, वृत्ति[F], धन्धा, कामकाज, कारोबार ।

**pursuivant** पर्'स्विवॅन्ट् n. शस्त्रमहाविद्यालयाधिकारी; दूत, चर, गण, चोबदार; (का०) सेवक, परिचारक; अनुचर,

अनुयायी, अनुवर्ती।

**pursy** पर्'सि a. फुप्फस, पोला, फूला हुआ, जिसका दम जल्दी फूल जाय, बेदम; स्थूल, थोथला, मोटा, थमथूसर; कुंचित, झुर्रीदार, भँजा हुआ, बल पड़ा हुआ, सिकुड़ा हुआ, शिकनदार।

**purtenance** –टि'नन्स् n. (प्रा०) हृदय, दिल, कलेजा; फुप्फुस, फेफड़े; अन्त्र, आँतF, अँतड़ीF; भेजा = APPURTENANCE.

**purulence, -cy** प्युअ'रुलन्स, -सि nn. (चि०) पूयमयताF, पूयसमताF, पूयस्राव, पूयस्राविताF, पूयपूर्णताF, क्लेदयुक्तताF, मवादीपन।

**purulent** –न्ट् a. (चि०) **सपूय**, पूययुक्त, **पूयमय**, पूयस्रावी, क्लेदयुक्त, पीबवाला।

**puruloid** –लाएड् a. पूयीय, पूय-विषयक, क्लेद-विषयक, पीप-सम्बन्धी, पीबवाला, मवादका, पीबका, पसका; पूयवत्, पूयाभ, क्लेदवत्, पीप-सदृश, पीब-जैसा, मवाद-जैसा, पस-जैसा।

**purvey** पर्वे' v. t. & i. (खाद्य पदार्थोंका) प्रबन्ध करना, प्रदान करना, जुटाना, पहुँचाना; व्यवस्थाF करना, रसदF पहुँचाना, संग्रह करना, जमा करना; आहाराधिकारी या भण्डारीका काम करना।

**purveyance** –अन्स् n. खाद्य-व्यवस्थाF, रसद-संग्रह; खाद्य; भोजन-सामग्रीF, रसदF, खूराकF; राजक्रयाधिकार; संविधाF।

**purveyor** –अर् n. आहाराधिकारी, आहारदायक, खाद्यसंग्राहक, खाने-पीनेकी सामग्रीF जुटानेवाला, भण्डारी, रसद-पूरक।

**purview** पर्'व्यू n. मुख्यांश, संविधि-भाग, प्रविधान-खण्ड; (अधिनियम, प्रलेख, योजनाF, पुस्तकF, व्यवसाय आदिका) विस्तार, सीमाF, क्षेत्र, परिसर, फैलाव; दृष्टि-क्षेत्र, कल्पना-क्षेत्र; दर्शन, पर्यवलोकन।

**P.U.S.** Parliamentary Under Secretary.

**pus** पस्' (चि०) **पूय**, क्लेद, (त्रि०) **पीप**; पीब, मवाद, पस।

**push¹** पुश् n. प्रहार, धक्का, चपेट, ठेलF, रेला, ठेल-पेलF; प्रभावोपयोग; (शस्त्र या सींगका) आघात, टक्करF, वार, हूलF; प्रबल प्रयत्न, पूरी कोशिशF; (सेना०) प्रबल आक्रमण, तगड़ी चढ़ाईF; चाप, दबाव, जोर, बोझा; विषमताF, जटिलताF, अभाव, तंगीF; महोद्यम, उद्योग, संकल्प, स्वत्वाग्रह; (ग्रा०) दस्युदल, अपराधी-वर्ग; ~-ball (भारी गेंदF को ढकेलकर खेला जानेवाला) खेल; ~-bike (ग्रा०) बाइसिकलF; ~ botton **दाब-बटन**; ~ cart⊙ दुपहिया ठेलागाड़ीF; ~ cartman⊙ ठेलेपर लादकर घूम-घूमकर बेचनेवाला; ~-in-sleeves **धसवाँ आस्तीन**; ~ pins⊙ ड्राइंग पिनF; ~ pull **संतुलित प्रवर्धक**;
~ rop, ~ tap, ~ trolley, ~ vehicle.

**push²*** v.t. & i. धकियाना, धकेलना*, धक्का देना, ठेलना*, रेलना, पेलना, लुढ़काना, ढकेलना, खिसकाना, सरकाना; झपटना, उछलना, कूदना, खिसकना, सरकना, हुलना; सींग मारना, सिंगियाना; प्रस्फुटित करना या होना, अंकुरित करना या होना, बाहर निकालना, निकलना, फूटना; आगे बढ़ना या बढ़ाना, चलाना; झपटना; चीरकर निकल जाना; प्रबल चेष्टाF करना, बल लगाना, जोर मारना; अनुरोध करना, आग्रह करना; सन्नद्ध करना, प्रेरित करना, उकसाना, उभाड़ना, पीछे पड़ना; प्रवर्तन करना, स्थापनाF करना, प्रतिपादन करना; सचेष्ट होना, प्रयत्नशील होना; कार्यरत होना; वर्धन करना, विस्तार करना, बढ़ाना; विवश करना, बाध्य करना, तंग करना, दबाना; लाचार करना; ~ through परिणत करना, निभा ले जाना, काम निकाल ले जाना।

**pushable** –शॅबॅल् a. आधक्य, आधक्कनीय, धकियाने योग्य, चपेट देने योग्य, ठेलने योग्य; आघात देने योग्य, टक्करF देने योग्य, हूलने लायक; प्रबल आक्रमण करने योग्य; तगड़ी चढ़ाईF करने योग्य; महोद्यमनीय, उद्योग योग्य, संकल्प योग्य।

**pusher** –शॅर् n. धकेलनेवाला, धकेलू; ठेलनेकी मशीन।

**pushful** –श्'फुल् a. महोद्यमी, साहसी, उद्योगी, दृढ़-संकल्प, स्वत्वाग्रही।

**pushing** –शिंग् १. n. चेष्टाF, उद्यम; प्रक्षेपण, प्रेरण, आघात, टक्करF, ठेल-पेलF; २. a. चेष्टारत, उद्यमी, उद्योगी, आगे बढ़नेके लिए प्रयत्नशील, घुस-पैठवाला, ढकेलनेवाला।

**pushtoo** पश्'टू n. पश्तो, पठानी भाषाF।

**pusillanimity** प्यूसिलॅनि'मिटि n. भीरुताF, कायरताF, क्लीवताF, नीचाशयताF, लुच्चापन, नामर्दीF, बुजदिलीF।

**pusillanimous** प्यूजिलै'निमॅस् a. भीरु, कायर, पामर, क्लीव, नीचाशय, नामर्द, बुजदिल।

**pusillanimousness** –निस् n. भीरुताF, कायरताF, कादरताF, नीचाशयताF, लुच्चापन, बुजदिलीF।

**puss** पुस्' n. (बिल्लीF का प्यारका नाम) पूसीF, म्याऊँF, मुनमुन; बाघ, चीता; खरहा; (बोल०) लड़कीF, लौंडियाF, मुन्नीF, बिट्टोF, छबीलीF।

**pussy**–सि n. (बच्चोंकी बोलीF में) पूसीF, म्याऊँ, मुनमुनF; कोई कोमल रोएँदार वस्तुF; ~ foot मद्यनिषेधवादी, नशाबन्दीF का समर्थक।

**pustulant** पस्'ट्यूलॅन्ट् a. (चि०) पूयस्फोटक, फफोले पैदा करनेवाला।

**pustular, pustulous** –लॅर्, –लॅस् aa. सगुटि, (वन०, चि०) **कीलकित**, पूयस्फोटपूर्ण, **स्फोटपूर्ण**, छालेदार, फफोलेदार।

**pustulate** –लेट् a. फफोलेदार, पूयफुंसीदार, फोड़ेदार, छालेदार; (वन०, जन्तुवि०) पूयिकामय, पिडिकामय, किणयुक्त, पूययुक्त, मशकमय, मस्सेदार, गुमड़ीदार।

**pustulation** –ले'शॅन् n. फफोले बनना, छाले पड़ना; (चि०) पूयस्फोट बनाना; पूयिका-निर्माण, आचिल-निर्माण, मशक निर्माण, मसा बनना, गुमड़ीF बनना।

**pustule** –ट्यूल n. (चि०) **पूयस्फोटिकाF**, **पीपफुंसीF**, पूयस्फोट, फफोला, फुंसीF, फोड़ा, छाला; (वन०, जन्तुवि०) पूयिकाF, पिडिकाF, किण, आचिल, मशक, मसा, गुमड़ीF,

गाँठ<sup>F</sup>; malignant ~ सांघातिक स्फोट, घातक अर्बुदरोग, (चि०) कालस्फोट, त्वचाका एन्थ्राक्स रोग।

**pustuliform** —लिफ़ॉर्म a. (वन०) **स्फोटरूप**।

**pustulous** —लॅस् a. = PUSTULAR.

**put**[1], **putt** पुट्, पुट्' n. प्रक्षेपण, फेंका, फेंकाई[F]; विक्रय-संकल्प, सौदा; ~ option (वाणि०) **मंद्री**[F]।

**put**[2]* v.t. & i. (*put*) फेंकना, धकेलना; भोंकना, घोंपना; दागना, छोड़ना, मारना; (खान[F]में कोयलेकी) ट्राम[F] चलाना, ठेला चलाना; (बन्दरगाहसे दूर[F] या इसकी ओर) प्रस्थान करना, रवाना होना; स्थित करना, रखना*, डालना*; अंकित करना, लिखना, लगाना; जोतना, नाथना; (गाय[F]को वर्दवानेके लिए साँड़के पास) ले जाना; उतारना, ले जाना, पार लगाना, रोपण करना, डालना; उपस्थापित करना, प्रस्तुत करना, पेश करना; अर्पित करना, समर्पित करना, दे देना; (मिश्रित करना, मिलाना, घोलना; कूतना, दाम लगाना; प्राक्कलन करना, आकलन करना, आँकना, अनुमान करना; रूपान्तरित करना, अनूदित करना, उलथा करना; व्यक्त करना, अभिव्यक्त करना, प्रकट करना; महत्त्व देना; आधारित करना, निर्भर करना; प्रयुक्त करना, उपयोग करना, काममें लाना; भावना[F] करना, कल्पना[F] करना; प्रतिहस्तापन करना, प्रतिहस्तस्वरूप करना; दाँव लगाना; शर्त[F] रखना; (पूँजी[F] आदि) अधिष्ठित करना, विनियुक्त करना; निवेदन करना, अपील[F] करना; आमन्त्रित करना, आह्वान करना; आरोपित करना, लागू करना; (अपमान, तिरस्कार आदि) होना, किया जाना; बलिपशु बनना, शिकार बनना; दोषारोपण करना, आरोप लगाना; परिणत करना, अन्वित करना; रूपान्तरित करना, बदलना; (मामलेको) ठीक कर देना, बता देना; (गलत मार्गपर) सिद्ध करना बताना; (घड़ी[F] इत्यादि) तेज करना; प्रवृत्त करना, कार्य करनेको कहना; बाध्य करना, विवश करना, दबाव डालना, मजबूर करना; ~ *a check, stopper, veto on it* (इसे) वर्जित करो, रोको, मना करो; ~*across* सम्पादन करना, पूर्ण करना, कृतकार्य होना; सफलता[F] पाना, पार करना; ~ *an end, period, stop, to it* समाप्त करो, बन्द करो, खतम करो; ~ *away* (प्रा०) विवाहविच्छेद करना, तलाक देना; अस्वीकार करना; सँजोकर रखना, सँभालकर रखना; (ग्रा०) खाना-पीना, उड़ाना; कैद[F]में डालना, बन्धक रखना, गिरवी[F] रखना; ~ *back* गतिरोध करना, प्रगति[F] अवरुद्ध करना, रोकना; पूर्ववत् कर देना, पूर्वस्थित करना; (घड़ी[F]की सुइयों[F]को) पीछे हटाना; ~ *by* (तर्क या प्रश्न) टाल जाना, टरका देना; सुरक्षित रख छोड़ना; ~ *down* पराभूत करना, दमन करना, कुचल देना, दबा देना, जबानपर ताला लगाना; (व्यय आदिमें) कटौती[F] करना, घटाना, कम करना; (खर्चीली वस्तुओं[F]का उपयोग) बन्द कर देना; लिख देना; समाविष्ट करना; समझना, ख्याल करना; ~ *forth* शक्ति[F] लगाना, उद्योग करना; वाग्मिता[F] प्रकट करना; प्रकाशित करना, निकालना; अंकुरित करना, फोड़ना, निकालना; ~ *forward* (स्वयंको) प्रदर्शित करना, आगे करना; (सिद्धान्त) स्थापित करना, प्रतिपादित करना; ~ *in* पद-प्रतिष्ठित करना; भर्ती[F] करना; ~ *it on* अधिक मूल्य लेना, ज्यादा दाम लेना; पहन लेना; ~ *off* स्थगित करना, टालना, हीले-हवाले करना; वर्जित करना, हटाना, रोकना; वंचित करना; आरोपित करना, मत्थे मढ़ना; (वस्त्र) उतारना; (नाव[F] इत्यादिका तटसे) प्रस्थान करना, रवाना होना; ~ *on* (वस्त्र) धारण करना, पहनना; (चरित्र-स्वरूप) ग्रहण करना, अभिनय करना; (मांस या भार) बढ़ जाना; ~ *(our) heads together* मन्त्रणा[F] करना, परामर्श करना, मशविरा करना; ~ *out* (कन्धे आदिका) जोड़ अलग हो जाना; (क्रिके०) आउट कर देना; बुझाना, गुल कर देना; अस्त-व्यस्त कर देना, गड़बड़ कर देना; दुखाना, सताना, परेशान करना; ~ *through* पूर्ण करना; टेलीफोनका नम्बर मिलाना; ~ *together* संयुक्त करना, जोड़ना, जुटाना; (क्रिके०) रन बनाना, स्कोर करना; ~*up* (सवारके रूपमें) नियोजित करना, लगाना, नौकर रखना; अभिनय करना, नाटक खेलना; प्रदर्शित करना, (शिकारको) शिकारगाहसे निकालना, हाँका करना, खेदा लगाना; प्रस्तुत करना; याचना[F] करना; ~ *up with* रहना; नतमस्तक होना, सहन कर जाना, पी जाना, गम खा जाना।

**putative** प्यू'टॅटिव् a. ख्यात, प्रसिद्ध, मान्य; उक्त, कथित; कल्पित, अनुमानित, अनुमानसिद्ध; ~ father, ~ marriage, ~ matrimony, ~ wife.

**pute** प्यूट् a. (प्रा०) विशुद्ध, केवल (*pure & ~*)।

**puteal** प्यू'टिॲल n. (रोमन प्रा०) कुएँकी जगत[F], कुएँकी मुँडेर[F]।

**putid** प्यू'टिड् a. नीच, अधम, रद्दी।

**putidity** प्युटि'डिटि n. = PUTIDNESS.

**putidness** —निॅस् n. अवरता[F], अश्रेष्ठता[F], तुच्छता[F], नीचता[F], अधमता[F]।

**put-log, -lock** पट्'लॉग्, -लॉक् n. कड़ी[F], शहतीर; (यंत्र०) पेटी[F] (*~ hole*)।

**putrefacient** प्यूट्रिफे'शॅन्ट् a. पूयकारी, पूयोत्पादक, सड़न[F] पैदा करनेवाला, पीबवाला।

**putrefaction** —फ़ैक्'शॅन् n. (रसा०) **पूयन**, पूति[F], (चि०) **पूतिक्रिया**[F], पूतिभवन, पूतिजनन, पूतिगन्ध[F], (चि०) **सड़ाँध**, (कृषि०) सड़ान[F], (कृषि०, रसा०, चि०) **सड़ना**, बिसाँध[F], बदबू[F]।

**putrefactive** —'ट्रिफ़ैक्टिव् a. पूयकारी, **पूतिगन्धी**, (*~ fomentation*) पूयोत्पादी, पूतिजनक, पूयनशील, सड़ानेवाला (*~ bacteria*)।

**putrefiable** —फ़ाइॲबॅल् a. (चि०) पूतियोग्य, पूयोत्पाद्य, सड़न[F] पैदा करने योग्य।

**putrefy** —इ v. i. & t. (रसा०) **पूयित होना**, दुर्गन्धित होना, पूयोत्पत्ति[F] होना, उपसना, (रसा०) **सड़ना**, मवाद पड़ जाना; भ्रष्ट होना, पतित होना; सड़ाना, गलाना, उपसाना; गन्दा करना या होना;

बिगाड़ना ।
**putrefying** –इंग् a. = PUTREFACTIVE.
**putrescence** प्यूट्रे'सॅन्स् n. (चि०) पूतिभवन, पूतिरक्तता^F, पूति^F, पूयनशीलता^F, दुर्गन्ध^F, सड़ाँध^F ।
**putrescent** –न्ट् a. पूयनशील, (वन०) **पूतिमान, विगलित,** सड़नेवाला, उग्रगन्ध, गला-सड़ा, बूदार ।
**putrescible** –सिबॅल a. पूयनशील, पूयनीय, दुर्गन्धित होने योग्य, सड़ने योग्य ।
**putrid** प्यू'ट्रिड a. पूति, पूतिक, गलित, दुर्गन्धित, कुवास, उपसा हुआ, गला-सड़ा हुआ; अस्वास्थ्यकर, अपवित्र, हानिकर, गन्दा; (ला०) भ्रष्ट, दूषित; (ग्रा०) घटिया, रद्दी; ~ fever मोहज्वर, सन्निपातज्वर; तन्द्रिकज्वर, टैफसज्वर; ~ flavour (कृषि०) **कुवास, पूतिगन्ध** ।
**putridity, putridness** –'डिटि, –ड्निॅस nn. पूतिकता^F, सड़ाँध^F, विसाँध^F, उपसाँध^F ।
**putrilage** –'ट्रिलिज n. पूति^F, पूति-द्रव्य, मवाद, सड़नेवाला द्रव्य ।
**putritic** प्यूट्रि'टिक a. (चि०) पूयीय, पूय-विषयक, क्लेद-विषयक, पीप-सम्बन्धी, पीब-सम्बन्धी, मवादका, पसका ।
**putsch** पुच' n. क्रान्ति^F, विद्रोह ।
**putt**[1] पुट्' n. (गोल्फके खेलमें गेंद^Fपर) आघात, प्रहार, चोट^F, पुट ।
**putt**[2] v.t. (गोल्फके गेंद^Fपर) आघात करना, प्रहार करना, चोट^F करना ।
**puttee** प'टी n. पट्टी^F ।
**putter** पु'टॅर् n. (गोल्फमें) पटर, छोटी छड़ी^F ।
**puttoo** प'टू n. पट्टू ।
**putty**[1] प'टि n. धातु-ओप, (काँच या धातु^F निखारनेके लिए) सीसेका चूर्ण; (स्था०) **लाँबी^F, गच्च;** (चूने-पानी-का बालूसहित) पतला गारा, पुचारा; लेपिका^F, (काँच-फलक) जोड़नेका मसाला, **पोटीन,** (रसा०) **पुट्टी^F** ।
**putty**[2] v.t. (पुटीनसे) आवृत करना, चिपकाना, पुटीन लगाना, जोड़ना, भरना ।
**puy (F)** प्वी' n. शंकुशैल, शंखाकार ज्वालामुखी पहाड़ी^F; क्षुद्र ज्वालामुखीय शंकु ।
**puzzle**[1] प'ज़ॅल् n. व्यग्रता^F, उद्विग्नता^F, विकलता^F, व्यामोह, वैक्लव्य, घबराहट^F, हैरानी^F, परेशानी^F; जटिल समस्या^F, गोरखधन्धा, उलझेड़ा, टण्टा, पेचीदा मामला; कूट^F, पहेली^F ।
**puzzle**[2] v.t. & i. व्यग्र करना या होना, उद्विग्न करना, विकल करना, घबराना, हैरान करना, हक्का-बक्का करना या होना, परेशान करना; (समस्या^Fका) समाधान करना, सुलझाना, हल करना ।
**puzzled** –ड् a. मूढ़, भ्रान्त, विकल, व्यामोहित, परेशान ।
**puzzledom, puzzlement** –डॅम्, –मन्ट nn. व्यग्रता^F, उद्विग्नता^F, व्यामोह, विकलता^F, व्याकुलता^F, घबराहट^F, हैरानी^F, परेशानी^F ।
**puzzlement** –मॅन्ट् n. द्रे० = PUZZLEDOM.
**puzzler** –लॅर् n. भ्रान्तिकारी, उलझन^Fमें डालनेवाला, घबरा देनेवाला ।
**puzzling** –लिंग् a. व्यग्रकारी, उद्वेजक, व्यामोहकारी, उद्वेगकर, विकलताजनक, घबराहट^F पैदा करनेवाला, व्याकुलता^F पैदा करनेवाला, परेशान करनेवाला ।
**P.V.C.** Param Vir Chakra; Principal, Veterinary College.
**P.V.M.S.** Priced Vocabulary Medical Stores.
**P.W.** Paid Warder; Prince of Wales.
**P.W.A.** Progressive Writers' Association; Public Works Accounts.
**P.W.A.C.** Public Works Account Code.
**P.W.A.F.** Public Works Account Form.
**P.W.B.** Public Works & Buildings.
**P.W.D.** public Works Department.
**P.W.D.S.** Post War Development Scheme.
**P.W.I.** Permanent Way Inspector.
**P.W.O.** Police Wireless Officer.
**P.W.P.R.** Preliminary Working Plan Report.
**Pwt.** Pennyweight.
**pyaemia** पाइई'मिॲ n. पूयरक्तता^F, पूयरक्त; रक्तपूयन, (चि०, कृषि०) **रक्तपूयता^F**, विषाक्त रुधिर ।
**pyaemic** –मिक् a. पूयरक्तात्मक, पूयरक्तता^Fके रोगसे सम्बन्धित ।
**pycno-** घन, प्रगाढ़- (~ *spore*, ~*style*) ।
**pycnometer** पिक्नॉ'मिटॅर् n. (प्रा० भू०) **घनत्व-मापी,** द्रवघनमान, द्रवघन-मापक यन्त्र; द्रवविशिष्टगुरुता-मान, द्रव्यघनतामापक यन्त्र ।
**pye** पाइ' n. = PIE.
**pyedog, pi(e)-** पाइ'डॉग्, पाइ- n. पाही कुत्ता, लावारिस कुत्ता; संकरवर्ण व्यक्ति, दोगला पशु ।
**pyelitis** पाइॅलाइ'टिस् n. (कृषि०) **गुर्दा पूयार्ति, गुर्देमें पीप^F पड़ना** ।
**pygm(a)ean** पिग्मी'ॲन् a. वामनसदृश, वामनोचित, बौनेका-सा ।
**pygmy**[1] पिग्'मि n. वामन, बौना; (ला०) अल्पबुद्धि; परी^F, अप्सरा^F ।
**pygmy**[2] a. वामनीय, बौनोंका ।
**pygostyle** पाइ'गॅस्टाइल् n. (जीव०) **फालक** ।
**pyjamas, paj-** ⊙ पिजा'मॅज्, पॅज्- n. pl. पायजामा, पैजामा ।
**pylon** पाइ'लॉन् n. तोरण, सिंहद्वार; कोट, पुर, (इति०) **गोपुरम् (मिश्र)**; T. (चि०) कृत्रिम काष्ठपाद ।
**pyloric** पाइलॉ'रिक् a. पक्वाशयद्वार-सम्बन्धी, निजठर-, **जठरनिर्गम-,** मुद्रिकाकपाटीय, ग्रहणीद्वार-सम्बन्धी (~ *artery*, ~ *valve*); T.;

~ caecum, ~ constriction, ~ end, ~ gland, ~ orifice, ~ sphinctor, ~ valve, ~ vein.

**pylorus** –रॅस् n. निजठर, मुद्रिकाकपाट, ग्रहणीद्वार, (जीव०, चि०, कृपि०) **पाइलोरस**।

**pyo-** पूय-, पीव-, मवाद- (~ *genesis*, ~-*rrhoea*, ~*metra*)।

**pyogenesis** पाइअँजे॑निसिस n. पूयन, पूय-निर्माण, क्लेद-जनन, पूय-जनन, पोप-निर्माण, पीव भरना, मवाद बनना, पस बनना।

**pyogenic** पाइअँजे॑निक् n. (चि०) पूयजनक।

**pyoid** पाइ'आएॅड् a. पूयवत्, क्लेद-सदृश, पीप-सदृश, पीव-जैसा, मवाद-जैसा, पस-जैसा।

**pyometra** पाइअँमे॑ट्रॅ n. (चि०) पूयगर्भाशय, (कृपि०) **गर्भाशय-पूयता**F।

**pyorrhoea** पाइअँरी'अँ n. दन्ताद, दन्तपूय, दन्तावेष्ट, पूयस्राव, (गणि०, चि०) **पायरिया**।

**pyramid** पि'रॅमिड् n. स्तूप, मीनार; स्तूपाकार क्षेत्र; कोणस्तूप, (जीव०) **शंकु**, (चि०, गणि०, घ० ज्या०) **सूचीस्तम्भ, पिरामिड** (~-*shaped*, ~ *text*); कोण-स्तूपाकार वस्तु॒F, ढूह या ढेर; कोणस्तूपाकार पौधा; ~ of credit (अर्थ०) **साख द्रव्यकी चक्रवृद्धि**F।

**pyramidal** –रै'मिडॅल् a. स्तूपीय, शुण्डाकार, सूच्याकार, स्तूपाकार, (घ० ज्या०) **सूचीस्तम्भीय**, (चि०) **पिरामिडीय**;
~ lobe, ~ process, ~ solid, ~ surface, ~ system, ~ tract.

**pyramidalis** ⊙–रॅमिडै'लिस् n. (चि०) **शुण्डकी**F।

**pyramidalism** –लिज़्म् n. (इति०) **पिरामिड-आख्यान, पिरामिडवाद**।

**pyramidical** –'डिकॅल् a. = PYRAMIDAL.

**pyramidion** –रॅमि'डिअॅन् n. (इति०) **छोटा पिरामिड**।

**pyramiding** –डिंग् n. (श्रम) **राशिकरण**।

**pyramidist** –'रैमिडिस्ट् n. पिरामिड-विशेषज्ञ।

**pyramidoid** –'मिडाएॅड् n. शंकु, पिरामिड; स्तूपाकृति॒F।

**pyramidoidal** –'डॅल् a. शंकुवत्, स्तूपवत्; शंकु-सदृश, पिरामिड-जैसा।

**pyramidologist** –रॅमि'डॉलॅजिस्ट n. (इति०) **पिरामिड विज्ञानी**।

**pyramidwise** –'रॅमिड्वाइज़् adv. स्तूपशः, स्तूपके नमूनेपर।

**pyre** पाअॅर्' n. चितिका॒F, चिति॒F, चिता॒F।

**pyrene** पाअॅ'रीन् n. (वन०) **गुठलिका**F; (रसा०) T. (~ extinguishes)।

**pyrenoid**⊙ पाअॅ'रिनाएॅड् a. (वन०) **प्रोभूजक**, T.

**pyretic** पाअॅ'रे॑टिक्, पिरे॑टिक a. & n. ज्वरहारी (औषध॒F); ज्वर-सम्बन्धी।

**pyretogenesis** –टॅजे॑नि'सिस n.(चि०) ज्वर जनन।

**pyretogenous** –टॉ'जिॅनॅस् a. ज्वरजनक, ज्वरकारी, बुखार पैदा करनेवाला।

**pyretology** –'लॅजि n. ज्वारिकी॒F, ज्वर-विज्ञान, ज्वर-शास्त्र, ज्वरचिकित्सा-शास्त्र, बुखारका वैद्यक-शास्त्र।

**pyretotherapy** ⊙–टॅथे॑रॅपि n. ज्वर-चिकित्सा॒F।

**pyrexia** पाअॅरे॑क्'सिअॅ n. (चि०) **ज्वर, ताप**, बुखार।

**pyrexial, pyrexic, -al** –अॅल्, –'सिक्, -अॅल् aa. ज्वरीय, तापात्मक, बुखार-सम्बन्धी।

**pyrheliometer** पॅर्हीलिऑ'मिटॅर् n. सूर्यतापमान।

**pyriform** पाअॅ(पि)'रिफॉर्म् a. रुचिफलाकार, (इति०) **नाशपाती-जैसा**।

**pyrite** पाअॅ'राइट् n. (खनिज) (कृपि०) **माक्षीक, पाइराइट** (~ *burner*)।

**pyro-** अग्नि- (~-*electric*, ~-*electricity*, ~*genetic*, ~*genic*, ~*genous*, ~*graphy*, ~*gravure*, ~*latory*, ~*logist*, ~*mania*, ~*maniac*, ~*meter*, ~*metry*, ~*phobia*, ~*photograph*, ~*photography*)।

**pyroclast** ⊙पाअॅ'रॅक्लैस्ट् n. (प्रा० भू०) **ज्वालामुख-क्षिप्त पदार्थ**, T.

**pyroclastic** पाअॅरॅक्लैस्'टिक् a. ज्वालोत्पन्न, ज्वाला-मुखी-जनित; **ज्वालामुखक्षिप्त** (~ *rock*), अश्म-शकलोत्पन्न, अग्निशैल-खण्ड-जनित, ज्वालामुखी चट्टानों॒F-के खण्डोंसे बना हुआ।

**pyroelectricity** पाअरॅइॅले॑क्ट्रि'सिटी n. (प्रा० भू०) **उत्ताप विद्युत्**।

**pyrogenetic** पाअॅरॅजिॅने॑'टिक् a. = PYROGENIC.

**pyrogenic** –जे॑'निक् a. (चि०) ज्वरकारी, ज्वरजनक; ज्वरजनित; ऊष्मोत्पादी, ऊष्माजनक, गर्मी॒F उत्पन्न करनेवाला।

**pyrogenous** –रॉ'जिॅनॅस् a. आग्नेय, अग्निज, ज्वालोत्पन्न, आग॒Fसे उत्पन्न।

**pyrographist** पाअॅरॉ'ग्रॅफिस्ट् n. तुद-शिल्पी, अग्नि-शलाका-शिल्पी, कुरेदनी॒F बनानेवाला।

**pyrography** –फि n. तुद-शिल्प, अग्निशलाका-शिल्प, कुरेदनेकी कला॒F।

**pyrogravure** पाअॅरॅग्रॅव्युअॅर् n. = PYROGRAPHY.

**pyroheliometer** पाअॅरॅहीलिऑ'मिटॅर् n. (सौ०) **सूर्यविकिरणमापी**।

**pyrolatry** पाअॅरॉ'लॅट्रि n. वह्निपूजा॒F, अग्निपूजा॒F, अग्नि-भक्ति॒F, अग्निउपासना॒F।

**pyrologist** पाअॅरॉ'लॅजिस्ट् n. ज्वालाविज्ञानी, अग्नि-विज्ञानी, अग्निशास्त्री।

**pyrology** –जि n. ज्वालाविज्ञान, अग्निविज्ञान, अग्नि-शास्त्र।

**pyrolysis** ⊙–लिसिस् n. (रसा०) **उत्तापविच्छेद**, (~ *furnace*, ~ *tube*), **उत्ताप अपघटन**, ताप-विघट्टन, अग्न्यंशन, वयवृद्धिसे ऐन्द्रिय द्रव्योंका सड़ जाना।

**pyromancy** पाअॅ'रॅमॅन्सि n. अग्नि-शकुन-विचार।

**pyromania** पाअॅरॅमे'निअॅ n. ज्वाला-उन्माद, अग्नि-उन्माद, आग[F] लगानेका उन्माद।

**pyrometallurgy** पाअॅरॅमे˘टॅलर्जि n. (रसा०) उत्ताप **धातुकर्म**।

**pyrometamorphism** पाअॅरॅमे˘टॅमॉर्'फिज़्म् n. ऊष्मज शैल-परिवर्तन, तापक्रम द्वारा चट्टानों[F]का परिवर्तन।

**pyrometer** पाअॅरॉ'मि˘टॅर् n. (रसा०, भौ०, यन्त्र०) **उत्ताप-मापी**, तापमान, ज्वालामान।

**pyrometry** –ट्रि n. उत्ताप-मापन, (रसा०, भौ०) **उत्तापमिति[F]**; तापमिति[F]; T.

**pyromorphosis** ⊙पाअॅरॅमॉर्'फॅसिस् a. = PYROMETAMORPHISM.

**pyrophobia** पाअॅरॅफो'बिअॅ n. ज्वालाभीति[F], (शिक्षा०) **दहनभीति[F]**, अग्निभय, आग[F]का डर।

**pyrosis** पाअॅरो'सिस् n. (चि०) अम्लिकोद्गार।

**pyrophoric** ⊙पाअॅरॅफोअॅ'रिक् a. **स्फुलिंगी**; ~ alloy, ~ iron, ~ powder.

**pyrotechnic**[1] पाअॅरॅटे˘क्'निक् n. (pl.) (चि०) **अग्निक्रीड़ा[F]**, **आतिशबाजी[F]**।

**pyrotechnic**[2] a. अग्निक्रीडा-सम्बन्धी, आतिशबाजी[F]-का; (नौवि०) **आतिशी** (~ *signal*); (ला०) विचक्षण, आशुग्राही, चमत्कारयुक्त।

**pyrotechnical** –कॅल् a. अग्निक्रीड़ा-विषयक, आतिशबाजी-सम्बन्धी।

**pyrotechnist** –निस्ट् n. अग्निक्रीड़क, आतिशबाज।

**pyrotechny** –'रॅटे˘क्नि n. अग्निक्रीड़ा[F], अग्निक्रीडनिकी[F], आतिशबाजी[F]; (रसा०) **अग्नि-क्रीड़ा-शिल्प**, **आतिशबाजी-शिल्प**।

**pyrrhic**[1], **p-** पि'रिक्, प- n. प्राचीन यूनानियोंका युद्धनृत्य; छन्दोमयपद या चरण।

**pyrrhic**[2] a. नाशात्मक, सत्यानासी (~ *victory*)।

**pyrrhonism** पि'रॅनिज़्म् n. नास्तिकता[F], उग्रसंशयवाद, शक्कीपन।

**pyrrhonist** –निस्ट् n. नास्तिक, उग्रसंशयवादी, शक्की।

**pyrus** पाअॅ'रॅस् n. रुचिफल; (कृषि०) **नाशपाती[F]**; T.

**pythagorean** पाइ(पि)थैगॅरी'अॅन् n. पिथागोरसका अनुयायी, शाकाहारी।

**pythogenic** पिथॅजे˘'निक् a. पंकोत्पन्न, धूलि[F]से उत्पन्न, गन्दगीसे उत्पन्न, सड़ाधसे उत्पन्न।

**python** पाइ'थॅन् n. (जीव०) **अजगर**; प्रेत; प्रेताभिभूत व्यक्ति।

**pythoness** –निस् n. प्रेताभिभूत स्त्री[F]; चुड़ैल[F]; डाइन[F]।

**pythonic** –थॉ'निक् a. अजगरका, पाइथनी, पाइथन-विषयक, अनागत कथन-विषयक, भविष्यवाणी-सम्बन्धी।

**pyuria** पाइयू'रिअॅ n. (चि०) पूयमेह।

**pyxidium** पिक्सि'डिअॅम् n. (वन०) **शीर्ष-स्फोटी**; T.

**pyxis** पिक्'सिस् n. (इति०) **पेटिका[F]**, सन्दूकची[F], डिब्बा, डिबिया[F], (ज्या०) **नोदिक्सूचक**, T.

# Q

**Q** क्यू' (pl. *Qs*, *Q's*) अंग्रेजी वर्णमाला[F]का सत्रहवाँ अक्षर, क़।

**Q-boat** क्यू'बोट् n. भेदिया नौका[F]।

**Q** (or **Qu.**) Query; Question; (or **Que.**) Quebec; Queensland.

**Q.** Queue.

**q.** *quadrans*, farthing; quart; quire; query, quintal.

**Q.A.B.** Queen Anne's Bounty.

**Q.A.I.M.N.S.** Queen Alexandra's Imperial Military Nursing Service (now Q.A.R.A.N.C.).

**Q.A.R.A.N.C.** Queen Alexandra's Royal Army Nursing Corps.

**Q.B.** Queen's Bench.

**Q.B.D.** Queene's Bench Division.

**Q.C.** Queen's College; Queen's Counsel.

**Q.C.S.** Quarantine Check Station.

**q.d.** *quaque die*, every day. *quasi dicat*, as he should say.

**q.e.** *quod est*, which is.

**Q.E.D.**, **q.e.d.** *quod erat demonstrandum*, which was to be demonstrated, इति सिद्धम्।

**Q.E.F.**, **q.e.f.** *quod erat faciendum*, which was to be done, इति कृतम्।

**q.e.i.** *quod erat inveniendum*, which was to be found.

**q.h.** *quaque hora*, every hour.

**q.i.d.** *quater in die*, four times a day.

**q.l.** *quantum libet*, as much as you please.

**Q.M.** Quartermaster.

**q.m.** *quo modo*, in what manner, how ?

**Q.M.G.** Quartermaster General.

**Q.M.S.** Quartermaster-Sergeant.

**q. pl.** *quantum placet*, as much as you please.

**Qq.** (or **qq.**) quartos.

**q.q.h.** *quaque quarta hora*, every four hours.

**q.r.** quarter; quire.

**Q.S.** Quarter-Sessions; Quarantine Station.

**q.s.** (or **quant. suff.**) *quantum sufficit*,

a sufficient quantity.
**qt.** quantity; quart.
**qto.** quarto.
**qts.** quarts.
**Qu.** Queen; Question.
**qu., quar.** quart; quarter; quarterly.
**qua** क्वे' adv. के रूपमें, की हैसियत[F]से।
**quack**[1] क्वैक् n. हंसनाद, कैं-कैं (बत्तख[F]का शब्द); ~-~ (बच्चोंकी बोली[F]में) बतख[F]।
**quack**[2] v. i. कैं-कैं करना, बतख[F]की तरह टर्राना; चिल्ला-चिल्लाकर बकना।
**quack**[3] n. मिथ्याचिकित्सक, किंवैद्य, कुवैद्य, कठवैद्य, नीम हकीम; दाम्भिक, भँडुआ, अताई, अनाड़ी।
**quack**[4] v. i. & t. कुवैद्य होना; शेखी[F] मारना; विज्ञापन करना।
**quackery** –'कॅरि n. मिथ्या-चिकित्सा[F], कठवैद्यकी[F], नीम हकीमी[F]; मिथ्याभिमान।
**quackish** –किश् a. कुवैद्य-सदृश।
**quackism** –किज़्म् n. मिथ्या-चिकित्सा[F], छद्म-चिकित्सा[F], किंवैद्यकी[F], कुवैद्यकी[F], कठवैदकी[F], नीम-हकीमी[F]।
**quacksalver** क्वैक्'सैल्वॅर् n. = QUACK[3].
**quad** क्वॉड्' n. = QUADRANGLE, QUADRAT, QUADRUPLET.
**quadra** क्वॉ'ड्रॅ n. वर्गाकार फ्रेम।
**quadrable** क्वॉ'ड्रॅ ब्ॅल् a. वर्ग्य, वर्गाकार बनाने योग्य।
**quadragenarian** क्वॉड्रॅजि'नेॲ'रिॲन् a. & n. चालीस वर्षका (मनुष्य)।
**Quadragesima** क्वॉड्रॅजे 'सिमॅ n. ( ~ *Sunday* भी, क्रिस्तानोंके) चालीस दिनके व्रतका प्रथम रविवार।
**quadragesimal**–मॅल् a. चालीस दिनका; चालीस दिनतक व्रत रखनेवाला।
**quadrangle** क्वॉ'ड्रैंन्गॅल् n. (गणि०) **चतुष्कोण** (~ *axiom*), चतुर्भुज; चतुःशाल, चौखूँटा आँगन।
**quadrangular** क्वॅड्रैन्'ग्यूलॅर् a. चतुष्कोणीय, (घन० ज्या०) **चतुर्भुजीय** (~ *prism*), चौखूँटा।
**quadrant** क्वॉ'ड्रन्ट् n. (प्रायः वृत्तका) **पाद, वृत्तपाद,** चरण, **चतुर्थांश,** चतुर्थ भाग, चौथाई; (कोण नापनेका) पाद-यन्त्र, **क्वाद्रान्त,** T.; (~ iron); (यन्त्र०) **चौथपत्ती**[F];
~ angle, ~ antenna, ~ block, ~ elevation.
**quadrantal** –ड्रैन्'टॅल् a. वृत्तपादीय (~ *error*), वृत्तपाद-विषयक।
**quadrat** क्वॉड्रॅट् n. (छपाई[F]में व्यवहृत) वर्ग, चतुष्कोणक, चतुष्कोणखण्ड, काड।
**quadrate**[1] –क्वॉ'ड्रट् n. चतुरस्र, चतुष्कोण, चतुर्भुज, चौकोर, टुकड़ा या चद्दर[F], चौका।
**quadrate**[2] v.t. & i. (क०) वर्ग बनाना, वर्गाकार बनाना, वृत्त इत्यादि चौकोर करना; अनुकूल होना, जोड़ खाना, ठीक बैठना।
**quadrate**[3] क्वॉ'ड्रॅट् a. (जीव०) **प्रलम्ब,** (विशे० श० र० शा०) वर्गाकार, (चि०) **चतुरस्र** (~ *ligament*, ~ *lobe*), चतुष्कोणीय, चौखूँटा, आयताकार (~ *bone* ); T.
**quadratic**[1] क्वॅड्रै'टिक् n. (गणि०) **वर्ग;** वर्गसमीकरण, द्विघात-समीकरण।
**quadratic**[2] a. (गणि० क०) **द्विघात-,** द्विघातीय; चतुरस्रीय, चतुष्कोणीय, **वर्गात्मक;**
~ crystal, ~ equation, ~ expression, ~ form, ~ function, ~ mean, ~ residue, ~ surd, ~ system.
**quadratrix** क्वाड्रे'ट्रिक्स् n. (ज्या०) वक्र।
**quadrature** क्वॉ'ड्रॅच्युॲर n. वर्गाकारता[F], (वाणि०, ग०, कलन) **क्षेत्र-कलन,** क्षेत्रनिश्चयन, क्षेत्रफल-निश्चयन, (ज्यौ०) **पादस्थिति**[F], (ऋतु०) **सम-कोणान्तर स्थिति**[F]; **पदिक स्थिति**[F], **तुरीय स्थिति**[F], (ग० ज्यो०) तुरीयक (चन्द्रमाका सूर्यसे ठीक समकोण होनेका स्थान)।
**quadregemina** ⊙ क्वॉड्रिजे'मिनॅ n. (चि०) **चतुष्टय**।
**quadrel** क्वॉ'ड्रॅल् n. चतुष्कोण पाषाण, चतुष्कोण प्रस्तर, चौकोर पत्थर, पत्थरका चक्का, चौकी[F]।
**quadrennial** क्वॅड्रे'नियॅल् a. चतुर्वार्षिक, चतुर्वर्षीय, प्रत्येक चौथे वर्ष होनेवाला।
**quadri-** चतुः, चतुर्-, चतुस्-, चतुष्- ( ~ *fid*, ~*lateral*, ~ *lingual*, ~ *llion*)।
**quadric** क्वॉ'ड्रिक् a. (गणि०) **द्विघात** (~ *quantic*), **द्विघाती**।
**quadricentennial** क्वॉड्रिसे'न्टे'नियॅल् n. चतुः-शताब्दी[F] (समारोह)।
**quadricorn** क्वॉ'ड्रिकॉर्न् n. चतुःशृंग, चार सींगों-वाला पशु, चरसिंहा; चरसिंघा।
**quadricostate** क्वॉड्रि'कॉस्'टॅट् a. चतुःपर्शु, चार पसलियोंवाला।
**quadricycle** क्वॉ'ड्रिसाइकॅल् a. चतुश्चक्र, चार चक्रोंवाला।
**quadridentate** क्वॉड्रिडे'न्'टॅट् n. चतुर्दन्ती, चौदन्ता।
**quadridigitate** क्वॉड्रिडि'जिटॅट् a. चतुरंक, चार अंकोंवाला; (चि०) चतुरंगुलक; चार अंगुलीवाला।
**quadriennium** क्वॉड्रिए'नियॅम् n. (pl. *-ia*) चार वर्ष, चार साल।
**quadrifoliate** क्वॉड्रिफो'लिॲट् n. (वन०) चतुष्पर्णी, चार पत्तियोंवाला।
**quadriga** क्वॉड्राइ'गॅ n. (pl. *-ae*) प्राचीन रथ।
**quadrigenarious** क्वॉड्रिजि'नेॲ'रिॲस् a. चतुःशत, चार सौका।
**quadrilateral** क्वॉड्रिलै'टॅरॅल् a. (गणि० भौ०) चतुः-पार्श्व, **चतुर्भुज,** ( ~ *muscle*, ~ *prism* )।
**quadrilingual** क्वॉड्रिलिन्'ग्वॅल् a. चतुःभाषीय,

चतुर्भाषात्मक, चार भाषाओंवाला।

**quadriliteral**[1] क्वॉड्रिलि'टरॅल् n. चतुर्वर्णीय शब्द।

**quadriliteral**[2] a. चतुरक्षरीय; चतुर्वर्णीय; चार अक्षरोंका।

**quadrille**[1] क्(क्वे)'ड्रिल् n. (ताश) चौपत्ती^F, T.

**quadrille**[2] n. चार जोड़ोंका नृत्य।

**quadrillion** क्वॅड्रि'ल्यॅन् n. एकोत्तर चतुर्विंशतिख, एक करोड़ संख।

**quadrilocular** क्वॉड्रिलॉ'क्यूलॅर् a. (चि०) चतुर्गह्वर, चतुष्कोशीय।

**quadrinomial** क्वॉड्रिनो'मिॲल् a. चतुःशाब्दिक; (बी० ग०) चार अंकका।

**quadripartite** क्वॉड्रिपार्'टाइट् a. (राज०) चतुष्पक्षीय, चतुर्विध, चतुर्वर्गित, चतुर्विभाजित, चार भागोंमें विभाजित, चार फाँकोंमें विभाजित।

**quadripartition** –टि'शॅन् n. चतुर्वर्गण, चतुर्भाजन, चतुर्विभाजन, चार भागोंमें विभाजन, चार फाँकों^F में बँटाई^F।

**quadripennate** क्वॉड्रिपे'नॅट् n. चतुष्पक्ष, चतुष्पत्र, चार पंखोंका, चार पखनोंका।

**quadriphyllous** क्वाड्रि'फ़िलॅस् a. चतुर्दल, चतुष्पत्र, चतुष्पर्ण, चार पत्तियोंवाला।

**quadriplegia** ⊙क्वाड्रिप्ली'जिॲ n. (गणि०, चि०) चतुरंगसंस्तम्भ, चतुरंगघात, चतुर्शाखाघात; हस्तपादाघात।

**quadrireme** क्वॉ'ड्रिरीम् n. चारपालोंवाली नौका^F।

**quadrisection** क्वॉड्रिसेक्'शॅन् n. चतुर्वर्गण, चतुर्भाजन, चतुर्विभाजन, चार भागोंमें विभाजन, चार फाँकों^F में बँटवारा।

**quadrisyllabic** क्वॉड्रिसिलै'बिक् a. चतुरक्षरीय, चार अक्षरोंका।

**quadrisyllable** –लॅबॅल् n. चतुरक्षर शब्द, चार अक्षरोंका शब्द।

**quadrivalence** क्वॉड्रि'वॅलॅन्स् n. (रसा०) चतुःसंयोजकता^F, चतुःसंयोज्यता^F।

**quadrivalent** –न्ट् a. (कृषि०) चतुर्योजी, चतुर्योजक; (रसा०) चतुःसंयोजक; चतुर्युक्त।

**quadrivial** क्वॅड्रि'विॲल् a. चौराहेका; चार गणितोंका।

**quadrivium** –ॲम् n. गणितचतुष्टयशास्त्र, गणितशास्त्र की चार शाखाएँ^F—गणित, रेखागणित, ज्योतिष, संगीत।

**quadroon** क्वॅड्रू'न् n. वर्णसंकर, दोगला (विशे० एक चौथाई नीग्रो रक्तवाला); दोनस्ला (जानवर, वनस्पति^F आदि)।

**quadrumanous** –'मॅनॅस a. चतुर्भुजी (दूध पिलानेवाले जानवर), चार हाथवाले।

**quadruped**[1] क्वॉ'ड्रुपॅ'ड् n. (जीव०) चतुष्पाद, चतुष्पद, चौपाया।

**quadruped**[2] a. चतुष्पदीय, चौपाया, चौपायेका।

**quadrupedal** क्वॅड्रु'पि'डॅल् a. चतुष्पाद, चतुष्पदीय, चौपायेका।

**quadruple**[1] क्वॉ'ड्रुपल् an. चौगुनी संख्या^F या मात्रा^F।

**quadruple**[2] v.t. चौगुना करना या होना।

**quadruple**[3] a. चतुष्क, (~ *link*, ~ *point*), चतुर्गुण, चौगुना, चौहरा (~ *pump*), चौलड़ा, चौपर्ता; चार इकाइयों^F का (~*algebra*); चार दलोंका (~ *alliance*)।

**quadruplet** क्वॉ'ड्रुप्लिॅट् n. (pl.) चतुष्क, (~ *linkage*), एक साथ जनमे हुए चार बच्चोंमें एक; चारका काम; चारकी सायकिल^F (बोल० ~ *quads*)।

**quadruplex** क्वॉ'ड्रुप्ले'क्स् a. चतुःस्तृत, चतुस्तृत, चार स्तरका; चतुःपंक्ति, चार पंक्तियोंका।

**quadruplicate**[1] क्वॅड्रु'प्लिकॅट् n. (pl.) चतुर्थक, चौथी प्रति^F; चार प्रतियाँ^F।

**quadruplicate**[2] v.t. चतुर्गुण करना, चौगुना करना; चार प्रतियाँ^F तैयार करना।

**quadruplicate**[3] a. चौगुना; चौहरा; चार बार दुहराया गया; चार प्रतिलिपियोंवाला।

**quadruplication** –के'शॅन् n. चतुर्गुणन, चतुर्गुणीकरण, चौगुना करनेका कार्य।

**quadruplicity** क्वॉड्रुप्लि'सिटि n. चतुर्गुणावस्था^F, चौगुनापन।

**quaere** क्वीॲ'रि n. पृच्छा^F, अनुसन्धान, अन्वेषण, खोज^F (*most interesting, but ~; is it true?*)।

**quaestor** क्वीस्'टॅर् n. (प्रा० रोमका सरकारी) कोषाध्यक्ष; वेतनवितरक; दण्डनायक, प्राचीन रोमन अधिकारी, न्यायाधीश।

**quaestorial** –टॉ'रिॲल् a. QUAESTOR के दर्जेके अनुसार।

**quaestorship** –'टॅर्-शिप् n. दण्डनायकपद, न्यायाधीशपद।

**quaestuary** क्वीस्'ट्युॲरि a. & n. धनार्जयिता (व्यक्ति), धन कमानेवाला (आदमी), जमा करनेवाला; क्षमाशील, क्षमा^F करनेवाला।

**quaff** क्वाफ् v. i. & t. अतिपान करना, पीना, खाली करना (प्याला इत्यादि), बड़े-बड़े घूँटोंमें पीना, एक साँस^F में चढ़ा जाना।

**quaffer** –'फ़ॅर् n. अतिपायी, अतिमद्यप, अतिशय मदिरा-सेवी, बहुत शराब^F पीनेवाला; बड़े-बड़े घूँट पीनेवाला।

**quag** क्वैग् n. धँसन, धँसाव, धँसनी^F, दलदल।

**quagga** क्वै'गॅ n. (गधेके सदृश) अफ्रीकाका एक चौपाया, गोरखर, दरियाई गधा।

**quaggy** क्वै'गि a. दलदली, दलदलदार।

**quagmire** क्वैग'माॲर n. पंकभूमि, धँसन, धँसाव, (प्रा० भू०) दलदल; कछार।

**quahog, -haug** क्वॉ'हॉग्,-हॉग् n. एक अमेरीकी घोंघा, काहॉग।

**quaich, quaigh** क्वेच्,क्वेक् nn. (प्रायः काष्ठनिर्मित) सुरापात्र, एक विशेष प्याला।

**quail**[1] क्वेल् n. वर्तिका^F, वर्तक, बटेर; लवा; ~call, ~ pipe बटेरकी-सी ध्वनिवाली मुरली^F।

**quail**[2] v. i. & t. (हृदयका) काँपना, धड़कना; (व्यक्तिका) विमुख होना, त्रस्त होना, साहस छोड़ना, दबना, हिम्मत हारना, घबड़ाना, ठमकना; (क्व०) त्रास देना, डराना, उत्साहहीन करना, धमकाना।

**quailery** क्वे'लॅरि n. वर्तकगृह, बटेरघर।

**quaint** क्वेन्ट् a. अपरूप, विचित्र, विलक्षण, निराला, अनोखा, अनूठा; असंगत; अतिसूक्ष्म; विदग्ध, चतुर; (विशे०) पुराने आकार या ढंगका।

**quaintness** –'नॅस् n. विलक्षणता^F, अनोखापन; सुकुमारता^F, कोमलता^F; उत्तमता^F; स्वाद।

**quake**[1] क्वेक' n. कम्प, प्रकम्प, उत्प्रकम्प, कम्पन, कँपकँपी^F, थरथराहट^F; भूकम्प, भूचाल।

**quake**[2] v. i. (भूकम्प आदिके कारण) कँपना, हिलना, थर्राना, चट्टानों^Fका इधर-उधर लुढ़कना; हिचकना, झिझकना।

**quaker, Q-** –'कॅर् ,-क् n. "सोसायटी आव् फ्रेण्ड्स्" का सदस्य, क्केकर; साधारण भाषण; (जहाज या किलेकी) बन्दूक^F ⊙; एक रंगीन चिड़िया^F; एक रंगदार फतिंगा।

**quakiness** –'किनिॅस् n. वेपमानता^F, कम्पायमानता^F, कम्पनशीलता^F, कँपकँपाहट^F, थरथराहट।

**quaky** –कि a. कम्पायमान, कम्पनशील।

**qualifiable** क्वॉ'लिफ़ाइॲबॅल् a. संयम्य, सीमित करने योग्य; संशोध्य, सुधार करने योग्य; अर्ह, योग्यता-प्राप्य।

**qualification** –फ़िके'शॅन् n. अर्हता^F, योग्यता^F; (~ *pay*, ~*share*), क्षमता^F, पात्रता^F; उपाधि^F, गुण-विशिष्टता^F, परिगुण, विशेषण; प्रतिबन्ध; औचित्य, नैतिक शक्ति^F, मर्यादा^F, इयत्ता^F, सीमा^F (*his delight had one* ~)।

**qualificative** –'लिफ़िकॅटिव् a. संयमिता, सीमित करनेवाला; संशोधयिता, सुधार; अर्हकर्ता, अर्हकारी, योग्य बनानेवाला।

**qualificatory** –ट्रि a. अर्हता-सम्बन्धी, योग्यता-विषयक।

**qualified** –फ़िड् a. अर्ह, अर्हताप्राप्त, योग्य, योग्यता-प्राप्त, योग्यताधारी, क्षम, लायक; विशेषित (~ *acceptance*), सप्रतिबन्ध, सशर्त; सापेक्ष; सीमित; (~ *support*); सोपाधि; गुणी, गुणसम्पन्न;
~ acceptance, ~ candidate, ~ compounder, ~ elector, ~ fee, ~ officer, ~ ownership, ~ practitioner, ~ privilege, ~ report, ~ title.

**qualifiedness** –निॅस् n. अर्हता^F, अर्हताप्राप्ति^F, योग्यता^F, योग्यताप्राप्ति^F, क्षमता^F, काबलियत^F; विशिष्टता^F, विशेषितता^F।

**qualifier** –फ़ाइॲर् n. & a. संयत, सीमित; योग्यता^F प्राप्त करनेवाला; संशोधक, सुधारक; कम या सीधा करनेवाला।

**qualify** –ई v.t. & i. अर्ह होना, अर्हता^F प्राप्त करना, पात्रता^F पाना, योग्य होना या करना; कुछ ठहरकर वर्णन करना; (कथन या विचार) प्रशमित करना, सीमित करना; सुधारना, संशोधित करना; विशेषित करना, विशेषता बताना (*adjectives* ~ *nouns*); शान्त करना, धीमा करना, शक्ति^Fकम करना; कम स्वादिष्ठ करना, रसहीन होना; परीक्षा^Fमें उत्तीर्ण होना।

**qualifying** –इंग् a. (दर्श०) विशेषक, अर्हकर, योग्यताप्रदायी; ~ *qualis rex, talis grex* (L) यथा राजा तथा प्रजा।
~ examination, ~ marks, ~reference, ~ service, ~ symbols.

**qualitative** क्वॉ'लिटेटिव् a. सत्ता-, (कृषि०, रसा०) गुणात्मक, जाति-वाचक, गुणविषयक, स्वभाव-सम्बन्धी, प्रकारात्मक; ईदृक्ता-भेदक, गुण-भेदक;
~ analysis, ~ character, ~ composition, ~difference, ~ hedonism, ~ laws, ~marks, ~ method, ~ requirement, ~test.

**qualitied** –टिड् a. गुणात्मक, गुणयुक्त, वैशिष्ट्ययुक्त, (वाणि०) सशर्त (*acceptance*), लब्धप्रतिष्ठ, प्रतिष्ठा-प्राप्त; सोपाधि।

**quality*** –टि n. सत्ता^F, (अर्थ०, प्रा० भू०) गुण*, लक्षण, (रसा०, प्रा० भू०) धर्म, स्वभाव, प्रकृति^F, शील, स्वरूप, (अर्थ०) प्रकार, रंगढंग (*of good, high, poor* ~); *is made in three* ~ *ies*; ~ *matters more than quantity*); ईदृक्ता^F, गुणावस्था^F, गुणता^F, विशेषता^F, लक्षण, गुणवत्ता^F (*give a taste of one's* ~; *has many good* ~*ies*); कुलीनता^F, प्रतिष्ठा^F, गौरव, (अर्थ०) कोटि^F, (अर्थ०) राशि^F, श्रेणी^F, दर्जा, bonus गुणानुसार बोनस;
~ allowance, ~ bonus, ~ certificate, ~ check, ~ class, ~ control, ~ dispute, ~ increment, ~ rebate, ~ standard, ~ statement, ~ variable, ~ variation.

**qualm** क्वाम्', क्वॉम्' n. चिन्ता^F, आशंका^F, खटका, धड़का, धकधकी^F, अन्देशा^F, क्षणिक मूर्च्छा^F, उद्विग्नता^F, अधीरता^F, हड़बड़ी^F, परेशानी^F; वमनेच्छा^F, ओकी^F, ओकाई^F, मिचली^F, मतली^F, मनस्ताप, अनुताप, अनुशय, पश्चात्ताप, आत्मग्लानि^F, पछतावा।

**qualmish** क्वा(क्वॉ)'मिश् a. आशंकित, चिन्ताशील; मनस्तापी, उद्विग्न; वमनेच्छु, जी मचलानेवाला।

**qualmishness** –निॅस् n. आशंकितता^F, चिन्ताशीलता^F; उद्वेजकता^F, उद्वेगजनता^F, उद्वेगकरता^F; मतली^F, मचली^F, ओकाई^F।

**qualmy** 'मि a. = QUALMISH.

**quandary** क्वॉन्डेॲरि, क्वॉन्'डॅरि. n. द्वैधावस्था^F, दुविधा^F, असमंजस, अनिश्चितता^F, धर्मसंकट, व्याकुलता^F घबराहट^F, परेशानी^F।

**quand meme** (L) adv. तथापि, तो भी।

**quannet** क्वॉ'नेट् n. (कंघी^F बनानेवालोंकी) रेती^F।

**quant** क्वॉन्ट्' v. i. उछलना, कूदना; खेना, चलाना।
**quantic** क्वॉन्'टिक् n. (गणित) समघातक, समघात; (गणि०) **समघाती**।
**quantifiable** क्वॉन्'टिफ़ाइअेबॅल् a. अनुमान्य, कूतने योग्य।
**quantification** –फ़िके'शॅन् n. अनुमान, अन्दाज, तख़मीना।
**quantify** –'टिफ़ाइ v.t. (तर्क०; पद या प्रस्थापनाᶠके) प्रयोगका लक्षण बताना; (किसी वस्तुᶠका) परिमाण स्थिर करना, कूतना।
**quantile**⊙ क्वान्'टिल् n. (गणि०, ज्यौ०) **विभाजक**।
**quantimeter** क्वॉन्टि'मिटॅर् n. क्षरश्मि-प्रवाहमान, क्षरश्मि-प्रवाह-मापक यन्त्र, एक्सरे-प्रवाह-मापक यन्त्र, काण्टीमीटर।
**quanting**⊙ क्वॉन्'टिंग् n. **बल्लीमार सेना**।
**quantise**⊙ क्वॉन्टाइज्' v.t. मात्राᶠ बताना, परिमाण-में व्यक्त करना।
**quantitative** क्वॉन्'टिटे(टॅ)टिव् a. (कृषि०) **कियत्**, इयत्ता-, इयत्तात्मक, परिमित, परिमेय; **परिमाणात्मक**, परिमाण-सम्बन्धी, परिमाणवाचक, परिमाण-सूचक; संख्या-मूलक, (चि०, रसा०, कृषि०) **मात्रात्मक**, (रसा०) **मात्रामूलक**, मात्रा-सम्बन्धी;
~analysis, ~ characters, ~ charges, ~ data, ~ determination, ~ difference, ~ distribution, ~ examination, ~ hedonism, ~ inheritance, ~ leave, ~ marks, ~ measurement, ~ method, ~ perception, ~ restriction, ~ results, ~ studies, ~ value, ~ variation, ~ way.
**quantitive** –'टिटिव् a. (क्व०) = QUANTITATIVE.
**quantity** –टि n. **इयत्ता**ᶠ, विस्तार, आकारत्व; मान, **परिमाण**, (प्रा० भू०, रसा०) **मात्रा**ᶠ, (*a small ~ of*); (रसा०) **वर्तनांक**; संख्याᶠ (*mathematics is the science of pure ~*); भार, तौलᶠ; योग, जोड़, जमा; (pl.) बाहुल्य, अधिकताᶠ, ज्यादतीᶠ; (छन्द०, स्वरका) ध्वनि-विस्तार; (तर्क०) उद्देश्य व्याप्तिᶠ; पुंज, (प्रा० भू०, रसा०) **राशि**ᶠ, संचय, मिकदार, ढेर; negligible ~ नगण्य व्यक्ति या वस्तुᶠ; ~ bonus **मात्रानुसार बोनस**; ~ of vowel मात्राकाल।
**quantivalence** क्वॉ(वै)न्टि'वॅलॅन्स् n. (रसा०) अणु-संयोग, संयोगक्षमता।
**quantum** क्वॉन्'टॅम् n. कियत्ताᶠ, मात्राᶠ, (गणि०) **प्रमात्रा**ᶠ, परिमाण, राशिᶠ, मिकदारᶠ, तादादᶠ; अंश, भाग, हिस्सा; ऊर्जाणु, (भौ०) **क्वाण्टम**; ~ libet (L) जितना चाहो; ~ meruit (L) जितना अधिकार है; ~ sufficit (L) पर्याप्त परिमाण; ~ theory (भौ०) ऊर्जाणुवाद, क्वाण्टमवाद;
~ efficiency, ~ indices, ~-mechanical resonance, ~ mechanics, ~ model, ~ number, ~ optics, ~ physics, ~ state, ~ statistics, ~ theory.
**quaquaversal** क्वेक्वॅवॅर्'सॅल् a. केन्द्रापगामी, प्रति-दिक्प्रक्षेपी, प्रतिदिगुत्क्षेपी, हर दिशाᶠमें निकला हुआ।
**quarantine**[1] क्वॉरॅन्टीन् n. गमनागमन-निरोधन; **निरोधा**, संसर्गरोध, (नौवि०, कृषि०, चि०) **संगरोध**, (चि०) **संगरोधन**, संशायित संक्रमणके लिए अलगन-करण; चालीसा; रोगप्रतिबन्ध, चालीस दिन (संक्रामक रोगसंदिग्ध पोतके एकान्तवासकी अवधिᶠ); **संगरोध-स्थल**, संसर्गरोधकाल; **चिल्ला; करंतीन, क्वारंटीन;**
~charge, ~ check station, ~ department, ~ flag, ~ leave, ~ port, ~ regulations, ~ restriction, ~ stable, ~ station.
**quarantine**[2] v.t. निरोधायित करना, संगरोध करना, (संक्रामक-रोग-सन्दिग्ध पोत या व्यक्तिको) एकान्तमें रखना।
**quarenden, -der** क्वॉ'रॅन्डॅन्, -डॅर nn. (डेवन-शायर और सामरसेटमें प्राप्य) एक सेब।
**quarrel**[1] क्वॉ'रॅल् n. (इति०) छोटा किन्तु भारी वाण; अबरी शीशा।
**quarrel**[2] n. अनुयोगावसर, शिकायतᶠका मौका, (*I have no ~ against or with him*); विवाद, (दर्श०) **कलह**, द्वन्द, अनबनᶠ, तकरारᶠ, झगड़ा, टण्टा, लड़ाईᶠ; *find a ~ in a straw* थोड़ी-थोड़ी बातᶠपर लड़ बैठना; *pick a ~* (किसी बहानेसे) विवाद पैदा करना, झगड़ा मोल लेना।
**quarrel**[3] v. i. दोष निकालना, मीन-मेखᶠ निकालना, नुक्ताचीनीᶠ करना; विवाद करना, लड़ाईᶠ करना, हाथा-पाईᶠ करना, झगड़ना, झगड़ा करना, हुज्जतᶠ करना; कलह करना, फूटᶠ पैदा करना; *a bad workman ~s with his tools* नाच न जाने आँगन टेढ़; *~ with* one's *bread and butter* रोजीᶠ छोड़ देना, रोजीᶠपर लात मार देना।
**quarreller** –लॅर् n. दोषदर्शक, दोष निकालनेवाला, मीन-मेखᶠ निकालनेवाला, छिद्र निकालनेवाला, नुक्ता-चीनीᶠ करनेवाला; विवादी, कलहकारी, लड़ाका, झग-ड़ालू; हाथापाईᶠ करनेवाला, झगड़नेवाला, हुज्जतᶠ करनेवाला।
**quarrelling** –लिंग् a. कलही, द्वन्दी, झगड़नेवाला, हाथापाईᶠ करनेवाला, हुज्जतᶠ करनेवाला।
**quarrellous** –लॅस् a. कलहप्रिय, द्वन्दप्रिय, झगड़ने-वाला, हाथापाईᶠ करनेवाला, हुज्जतᶠ करनेवाला।
**quarrelsome** –सॅम् a. विवादी, कलहप्रिय, लड़ाका, झगड़ालू, टण्टेबाज।
**quarrelsomeness** –निॅस् n.(दर्श०)**कलहप्रियता**ᶠ, लड़ाकापन, झगड़ालूपन, टण्टेबाजीᶠ।
**quarried** क्वॉ'रिड् a. उत्खात, खानᶠसे निकाला हुआ।
**quarrier** –रिॲर् n. = QUARRYMAN. (*Quarry*[3] के अन्तर्गत)।
**quarry**[1] क्वॉ'रि n. आखेट, अहेर, शिकार।

**quarry**[2] n. (गवाक्षोंमें प्रयुक्त हीरकाकार) काचफलक ।

**quarry**[3] n. पाषाणी, खनिक गर्त; (का०) **अश्म-खनि**^F, पाषाण-खनि^F, खान^F, (प्रा० भू०) **खदान**^F; (ला०) समाचार-उत्स, समाचार-स्रोत; ~ dressing (स्था०) **मोटी गढ़ाई**^F; ~ tile (स्था०) **बड़े चौके**; ~ blasting (कशु०) **खदान-उत्स्फोटन**; ~ man खनक, खनिता, खान^F खोदनेवाला, कोहकन ।

**quarry**[4] v.t. & i. उत्खनन करना, खान^Fसे खोदकर निकालना; **पत्थर खोदना**; (पुस्तक^F आदिका परिश्रम-पूर्वक) संग्रह करना; (प्रलेख या दस्तावेज) ढूँढ़नेमें परिश्रम करना ।

**quarrying** –इंग् n. (नृ०) **उत्खनन**; (यन्त्र०) **पत्थर निकालना** ।

**quart**[1] क्वॉर्ट् n. समाई^Fका पैमाना, (भौ०) **क्वार्ट**, चौथाई गैलन, २ प्वाइण्ट; चतुर्थांश, चौथाई गैलनका बर्तन या बोतल^F; यवमदिरा-पात्र, जौकी शराब^Fकी बोतल ।

**quart**[2] कार्ट् n. असिकला^Fमें एक स्थिति^F, पटेबाजी^Fमें एक ठाट या दाँव; चौथिया; (ताशके एक खेलमें) चार पत्तोंका क्रम; ~ & tierce पटेबाजी^Fका अभ्यास ।

**quart**[3] v. i. & t. चौथिया चलाना या खेलना; (चौथिया चलाते समय सिर आदिको) पीछे कर लेना ।

**quartan**[1] क्वॉर्'टॅन् n. (चि०) **चतुर्थक**, **चतुर्थक ज्वर**, चातुर्थिक ज्वर, (चि०) **चौथिया ज्वर**, **चौथिया बुखार**, चौथिया (बुखार या जूड़ी^F) ।

**quartan**[2] a. चतुर्थक, चातुर्थिक, चौथिया; double ~ (चि०) चातुर्थक-विपर्यय ।

**quartation** क्वॉर्टे'शॅन् n. (सोनेका) चतुर्थांश सम्मिश्रण ।

**quarte** क्वॉर्ट् दे० QUART[2].

**quarter**[1] क्वॉर्'टॅर् n. (कृषि०) **चतुर्थक**, तुरीय भाग, **चतुर्थांश**, चौथाई भाग, चौथा हिस्सा (~ *of a century*); (सं० रा० अमेरिका तथा कनाडा) २५% या चौथाई डालर; (पशु या पक्षीके) शरीरका चौथाई भाग (*fore, hind, ~s*); (प्राणदण्डके अनन्तर) चतुर्धा विभक्त, शरीरका एक भाग; श्रोणिनितम्बप्रदेश, जंघास्थल, चूतड़, पुट्ठा, कूल्हा; (नौवि०) **किलमी**^F, जहाजके एक रुखका आधा पहलू; (दौत्य०) ढाल^Fका एक पहलू; (गल्ला नापनेका) आठ बुशलका पैमाना; चौथा, **क्वार्टर**; चौथाई फैदम (= १॥ फुट); मासत्रय, त्रिमास, वत्सरपाद, वर्षपाद, पाव बरस, चौथाई साल; (भत्ता आदिकी) तिमाही किस्त^F, (अब विशे० स्कॉट०) स्कूलकी त्रैमासिक अवधि^F, पर्व; पक्षचतुर्थांश, चन्द्रकला^F-का चौथाई भाग; १५ मिनटका समय (*at a ~ to, past, six*); २५ पौण्डकी आय^F या सम्पत्ति^Fकी इकाई^F; काष्ठा^F, आशा^F, दिशा^F, ओर^F, तरफ^F (*from all ~s*); दिग्देश, दिग्भाग, प्रान्त, प्रदेश, स्थान; मुहल्ला, टोला, गली^F, पुरा, पेठ, पट्टी^F (*the Jewish, residential etc., ~*) (pl.); आवास, निवास, **निवास-काल**, (परि०) **नियत-स्थान**, निकेतन, वास, वसति^F, वासगृह (*winter ~s*); कटक, शिविर, छावनी^F, पड़ाव; जीवनदान, प्राणदान, अभयदान, मृत्युदण्ड मुक्ति^F (*give, receive, ~*); चौथाई मील, दो फल (*has run or done the ~*); ~ badge किरि रोक; ~-bound (किताब^F) केवल पुट्ठेपर चम मढ़ी हुई; ~-day त्रिमास-दिवस, त्रैमासिक भुगतान अन्तिम दिन; ~-deck (नौसेना^Fका) अधिकारी, अ सर; **किलिबडेक (तूतक)**, (परि०) **छतरी**^F, पिछ पहल डेक; ~ left **एक चौथाई बाएँ**; ~-mas (नौवि०) भक्तयान्त्रिक; नौकर्णचारी, **कर्णपाल**, जहाज एक छोटा अफसर; (सेना०, संक्षि० Q. M.) शिवि पाल, सैन्यवास-व्यवस्थापक, रसद-व्यवस्थापक, सामग्र अध्यक्ष, **क्वार्टर-मास्टर**; Q~master-Gener महाभक्तयान्त्रिक; (सेना०, संक्षि०, Q. M. G.), मह शिविरपाल, सामग्री-महाध्यक्ष; ~ right **एक चौथा दाहिने**; ~ sessions त्रैमासिक न्यायालय; ~ sta बड़ा लग्गा, लग्गी^F, लट्ठा; *at close ~s* अतिसमीप, पास-पास; *take up* one's *~s* बसना, टिकना ठहरना;

~-angled, ~ average, ~ bale, ~-balk ~-bell, ~ bill, ~ boards, ~ breed, ~ cast ~ cloth, ~-cut, ~ deck, ~ ending, ~ final ~ fullsized sheets, ~ girth measurement, ~ girth method, ~ girth rule, ~ guard, ~-hours, ~ land, ~ master, ~-miler, ~ note, ~ pace, ~-parcels rate, ~ pay, ~ plate, ~-pointed, ~ points, ~ sawing, ~-sheet, ~ stretch, ~ wave.

**quarter**[4] v.t. चतुर्धा करना, चतुर्विभक्त करना, चार भागोंमें बाँटना, चार टुकड़े कर देना; अलग करना; (दौत्य०) ढाल^Fके एक पहलूपर (शस्त्रास्त्र-चिह्न) अंकित करना; अँतरे पहलुओंपर रखना; (ढाल^Fको) खड़ी-पड़ी रेखा^F खींचकर बाँटना; (सैनिकोंको) विशिष्ट स्थानपर तैनात करना, ठहराना, पड़ावपर टिकाना; प्रत्येक दिशा^Fमें दौड़ाना या भेजना; निवेशित करना, रखना ।

**quarterage** –रिज् n. त्रैमासिक भुगतान, तीन मासका भत्ता या पेंशन^F आदि ।

**quartered** –र्ड a. तुरीयित, चतुर्भाजित, चतुर्धा विभक्त; निवेशित, स्थापित ।

**quartering** –रिंग् n. समाच्छिद्रण; (परि०) **चतुर्थांशी-करण**, **चौथाईकरण**, चतुर्विभाजन, चार बराबर भागोंमें विभाजन; (यन्त्र०) **चौथ-पद्धति**^F, (दौत्य०, pl.) ढाल^F-पर अंकित चिह्न; वासादेश, निवेशन ।

**quarterly**[1] –लि n. त्रैमासिक पत्र-पत्रिका^F ।

**quarterly**[2] a. पादिक, **त्रैमासिक**, **तिमाही**; ~ examination, ~ inspection, ~ report, ~ statement.

**quarterly**[3] adv. प्रति तीन मासपर; (दौत्य०) ढाल^Fके चार पहलुओंमें; एक दूसरेके सर्वथा विरुद्ध दो पहलुओंमें ।

**quartern** क्वॉर् 'टर्न् n. चार पौण्डकी डबल रोटी^F ।

**quarternary** –नरि n. (यन्त्र०) **चतुर्धातुक** ।

**artet(te)** क्वॉर्टे'ट् nn. चौराग, (चार ध्वनियों^F या वाद्योंके लिए एक गीत); **चतुर्वाद्य**; चौरागाके गायक; (भौ०, चि०) **चतुष्क**, चतुष्टय; (नि०) चातुष्क, एक साथ जन्मे हुए चार बच्चोंमेंसे एक।

**quartic** क्वॉर्'टिक् a. (गणि०) **चतुर्घाती**।

**quartile** –टिल् n. (ज्यो०) **चतुर्थक** (~ *deviation*)।

**quarto** क्वॉर्'टो n. चतुःपत्रक, चौवरका, चौथाई तावका आकार; चार तह^F किये हुए कागजपर छपी पुस्तक^F; ~ paper दो बार मुड़ा हुआ कागज, **चौपेजी कागज**।

**quartus** क्वॉर्'टस् a. चतुर्थ, चौथा।

**quartz** क्वॉर्ट्ज् n. स्फुट, (कृषि०, रसा०, भौ०, प्रा० भू०, स्था०) **स्फटिक, काचमणि**; (प्रा० भू०) **बिल्लौर**, (कृषि०) **क्वार्ट्ज**;

~ crystal, ~ electrode, ~ fibre, ~ glass, ~ oscillator, ~ spectrograph, ~ vein, ~ wedge, ~ window.

**quartziferous** –ज़ि'फ़ेरस् a. सस्फट, स्फटिकमय, काचमणियुक्त, बिल्लौरयुक्त, क्वार्ट्जयुक्त।

**quartzose** –ज़ोस् a. सस्फट, स्फटिकमय, काचमणियुक्त, बिल्लौरयुक्त; स्फटवत्, स्फटिकवत्, काचमणि-सदृश, बिल्लौर-जैसा।

**quartzy** –'ट्ज़ि a. = QUARTZOSE.

**quash** क्वॉश्' v.t. अभिखण्डन करना, अवैध घोषित करना, समाप्त करना, नष्ट कर देना, (का०) **खण्डित करना**, मिटाना, रद्द कर देना, तोड़ना, खण्ड-खण्ड करना; प्रदमित करना, दमन करना, कुचलना, दबा देना; खारिज करना, मंसूख करना।

**quashy** –'शि a. क्लिन्न, सक्लेद, क्लेदित, क्लेदयुक्त, नम।

**quasi** क्वे'साइ, –सि conj. & prep. अर्थात्, यानी, गोया कि; -कल्प, -वत्, प्रतीयमानतः, प्रतिभासिक, आभास-कल्प, लगभग, प्रायः, अर्द्ध-, आधा- (*engaged in a ~-war*)।

**quasi-conscience** क्वेसाइ(सि)कॉन्'शॅन्स् n. (दर्श०) **अन्तर्भावनाभास**।

**quasi-commodity** क्वेसाइ(सि)कॅमॉ'डिटि n. (अर्थ०) **पण्यवत्**।

**quasi-monopoly** क्वेसाइ(सि)मॅनॉ'पॅलि a. (अर्थ०) **एकाधिकारवत्**।

**quasi-permanency** क्वेसाइ(सि)पॅर्'मॅनॅन्सि n. **स्थायिवत्ता**^F, अर्धस्थायित्व।

**Quasimodo** क्वैसिमो'डो n. क्वासिमोडो, (ईस्टरके बादका प्रथम रविवार)।

**quass** क्वैस् n. रूसी मदिरा^F, रूसी शराब^F।

**quassation** क्वसे'शॅन् n. कम्पन, हिलाना; प्रचूर्णन (औषधियों^Fका)।

**quassia** क्वै'शिअॅ, क्वै'शॅ, क्वॉ'शॅ n. (द० अमे०) एक वृक्ष, (कृषि०) **क्वासिया**; भारंगी; (चि०) एक तिक्त (कड़वी) वन्य काष्ठौषधि^F; क्वैसी; क्वासी तथा अन्य क्वाथ, कड़ुवा काढ़ा।

**quat** क्वाट् n. = PIMPLE.

**quater-centenary** क्वैटॅर्-से'न्टी'नॅरि n. चतुःशत-वार्षिक उत्सव (चार सौ वर्षपर मनाया जानेवाला समारोह)।

**quaternary**[1] क्वॅटर्'नॅरि n. (यन्त्र०) **चतुर्घातुक**; (नृ०) **चतुर्थकाल**; **चतुष्क**, चतुष्टय, चौकड़ी^F; (रसा०) **चतुर्थक**, संख्या चार, चतुर्थ युग।

**quaternary**[2] a. तुरीय, चतुर्थ श्रेणीमें, चतुर्भागात्मक, चतुष्क, चार भागोंवाला; चार रासायनिक तत्त्वोंसे निर्मित (~ *alloy*); संख्या^F चारसे सम्बन्धी, चतुर्मूलक; (भूगर्भ०) आधुनिकतम, नवीनतम, चतुर्थ...;

~ compound, ~ era, ~ period, ~ quantic, ~ rocks, ~ system.

**quaternate** ⊙ –नॅट् a. चतुर्भागयुक्त, चार भागोंवाला।

**quaternion** क्वॅटर'निअॅन् n. चतुष्क, चतुष्टय, चौका, चौकड़ी^F, चौवा, चोलड़ी^F, चारका समाहार या समुदाय; चार तख्तोंका एक दस्ता; पाइथागोरसका चतुष्क, रहस्यपूर्ण संख्या^F चार या दस; (गणित) एक दैशिकको दूसरे दैशिकमें परिवर्तित करनेवाला भागफल; (गणि०) T. (pl.) दैशिक कलनका एक रूप।

**quaternity** क्वॉटर्'निटि n. चतुःकलाप, चतुःसमूह, चौकड़ी^F।

**quaterzain** क्वै'टॅर्ज़ेन् n. क्वॉटरजेन, (चौदह पंक्तियों^F का सॉनेट)।

**quatrain** क्वॉ'ट्रिन् n. चतुष्पद छन्द, चतुःपदी^F, चतुष्पदी^F, चतुःचरण छन्द, चौपदी^F, चौपाई^F।

**quattrocentist**[1] क्वाट्रोचे'न्'टिस्ट् n. पन्द्रहवीं शताब्दी^Fका कलाकार।

**quattrocentist**[2] a. पन्द्रहवीं शताब्दी^Fवाला।

**quattrocento** –टो n. (इटलीकी कला^Fकी) पन्द्रहवीं शती^F।

**quaver**[1] क्वे'वॅर् n. स्वरस्पंदन, स्वरभंग, स्वरकम्प, गिटकरी^F; (संगीत) मध्यम सुर, आठवाँ सुर।

**quaver**[2] v. i. & t. (विशे० सुर या ध्वनि^Fका) स्पन्दित होना, काँपना, थरथराना, लरजना, लहराना, गिटकारी^F भरना; कम्पित स्वरमें कहना।

**quaverer** –रॅर् n. स्पन्दक, काँपनेवाला, थरथरानेवाला, लरजनेवाला, लहरानेवाला, गिटकरी^F भरनेवाला।

**quavery** –रि a. कम्पमान, कम्पी, स्पन्दी, कँपकँपाहट-वाला, लड़खड़ानेवाला।

**quay** की' n. (नौवि०) (माल चढ़ाने या उतारनेके लिए) घट्ट, घट्टी^F, **घाट** (~*side*), कृत्रिम घाट; (प्रा० भू०) धक्का, T.;

~ foreman, ~ overseer, ~ serang, ~ side.

**quayage** –'इज् n. घाटका कर या महसूल।

**queachy** क्वी'चि a. स्थूल, मोटा, थलथला, थुलथुला; शठ, मूढ़, मूर्ख, मतिहीन, निर्बुद्धि, बददिमाग, बेदिमाग, असद्विग्रही; रोगी।

**quean** क्वीन्' n. स्वैरा^F, स्वैरिणी^F, कुलटा^F, दुश्चरित्रा^F,

बदमाश, वेश्या^F, पतुरिया^F, हरजाई^F, गश्ती^F।

**queasiness** क्वी'ज़िनेस् n. (भोजनकी) वमनकारिता^F, अरोचकता^F, भारीपन; = QUALMISHNESS.

**queasy** –'ज़ि a. (भोजन) वमनकारी, अरोचक, भारी; = QUALMISH.

**quebracho** केब्रा'चो n. (चि०) दक्षिण अमेरिकाका एक कड़ी लकड़ी^F का वृक्ष, केब्राचो, इसकी छाल विषमज्वरहर, हृद्य, श्वासहर और वल्य है।

**queen**[1] क्वीन् n. महादेवी^F, राज्ञी^F, राजमहिषी^F, राजपत्नी^F, सम्राज्ञी^F, भूस्वामिनी^F, धराधिपा^F, महारानी^F, (कृपि०) रानी^F, बेगम^F, (कुमारी मेरी^F-जैसी) पूज्य महिला^F, सम्मानित स्त्री^F, प्राचीन देवी^F या देवता; प्रणयिनी^F, प्रेमिका^F, प्रेयसी^F, प्रियतमा^F, प्राणप्रिया^F, प्राणेशा^F, हृदयेश्वरी^F, हृदयवल्लरी^F, हृदयवल्लभा^F, प्यारी^F, सर्वसुन्दरी^F, रूपवती स्त्री^F, स्त्रीरूप, मानवीकृत दृष्टान्त, सुन्दर नमूना, रानी^F (*the ~ of watering-places, roses*); रानी मधुमक्खी^F, रानी चींटी^F; (शतरंजमें) वजीर; (ताशमें) बेगम^F; (गुण०) बढ़िया, फैशनदार (*~-stitch*); ~ consort राजमहिषी^F, राजपत्नी^F, पटरानी^F, बेगम^F; ~'s-lace ⊙ जंगली गाजर^F; ~ mother राजमाता^F; ~'s weather घाम, धूप^F, Q~ *Anne is dead* यह समाचार अब पुराना हो गया; ~ *of hearts* सुन्दरी^F, *Q~ of love* शुक्र नक्षत्र; ~ *of the Adriatic* वेनिस नगर; ~ *of the meadows* जंगलकी रानी^F, सुगन्धित पुष्पका एक पौधा; ~ *of the seas* (इति०) ग्रेट ब्रिटेन, बर्तानिया;

~ bee, ~ blue, ~ cage, ~ chamber, ~ closer, ~ dowager, ~ excluder, ~ installation, ~ introduction, ~ post, ~ ~ post truss, ~'s blue, ~'s-root, ~*stock*, ~'s yellow, ~ truss.

**queen**[2] v.t. & i. सम्राज्ञी^F बनाना, राजमहिषी^F बनाना, रानी^F बनाना; (शतरंज) पैदलको वजीरके घर पहुँचाना; (पैदलका) वजीर बन जाना।

**queendom** –'डॅम् n. सम्राज्ञी^F का पद, रानी^F का अधिकार।

**queenhood, queenship** –'हुड्, –'शिप् nn. सम्राज्ञीत्व, राज्ञीत्व, रानीपन, बेगमपन, रानी^F का पद।

**queening** क्वी'निंग् n. सेबकी एक जाति^F।

**queenless** क्वीन्'लिॅस् a. सम्राज्ञीशून्य, राजमहिषी-विहीन, रानी-रहित।

**queenlike** –'लाइक् a. सम्राज्ञीवत्, राजमहिषी-तुल्य, रानी-सा।

**queenliness** –लिनिॅस् n. सम्राज्ञीसदृशता^F, राजमहिषी-आचरण; रानी^F का-सा रूप अथवा आचरण।

**queenly** –लि a. राज्ञीवत्, सम्राज्ञीसदृश, रानी^F की भाँति, राजमहिषी^F के अनुरूप।

**Queensberry** क्वीन्ज़'बॅरि n. (*~ Rules*) (क्वीन्सबरीके मार्क्विस द्वारा बनाये गये) मुक्केबाजीके नियम।

**queenship** क्वीन्'शिप् n. = QUEENHOOD.

**queer**[1] क्वीॲर्' v.t. (ग्रा०) अस्त व्यस्त करना, अव्यवस्थित करना, नष्ट करना, बरबाद करना, खराब कर देना, बिगाड़ देना; अनमना कर देना, अचेत कर देना, घुमरिया देना; ~ *the pitch for* one किसीके लिए पहलेसे कठिनाई^F उपस्थित कर देना, किसीका काम बिगाड़ रखना।

**queer**[2] a. विलक्षण, अद्‌भुत, विचित्र, अपरूप, अपूर्व, असंगत, अजीब, अनोखा, अनूठा, निराला; अस्वस्थ, अनमना, शिरोवेदना^F से ग्रस्त, घुमनी^F से परेशान (*feel ~*); सन्देहजनक चरित्रका, सन्देहपूर्ण आचरणवाला; (ग्रा०) मद्यप, मद्यपायी, आसवसेवी, मदिरासेवी, पियक्कड़, शराबी, नशेबाज; *in ~ street* संकटमें।

**queerish** –'रिश् a. विलक्षण-सा, अद्‌भुत-सा, विचित्र-सा; अस्वस्थ-सा, अनमना-सा, अचेत-सा; मद्यप-सा, शराबी-सा।

**queerness** –'नॅस् n. विलक्षणता^F, विचित्रता^F, अपूर्वता^F, अपरूपता^F, असंगति^F, अनोखापन; अस्वस्थता^F, चेतना-शून्यता^F, अनमनापन; मद्यपता^F, मद्यपायिता^F, आसवसेविता^F, मदिरासेविता^F।

**queest** क्वीस्ट्' n. वन्य हारीत, वन्य कपोत, जंगली कबूतर।

**quell** क्वेॅल् v.t. (का० एवं भाषण०) दमन करना, कुचल डालना, दबा देना, शान्त करना, ठण्डा कर देना, मिटा देना, शमन करना; अभिभूत करना; पराभूत करना; उच्छिन्न करना, बलात् समाप्त कर देना, मारना।

**queller** –'लॅर् n. दमनकर्ता, कुचल डालनेवाला, दबा देनेवाला, शान्त करनेवाला, शमन करनेवाला; अभिभूत करनेवाला, मारनेवाला।

**quench** क्वेॅन्च् v.t. (प्रायः का० या भाषण०) निर्वापित करना, बुझाना, गुल करना; (ताप या तप्त वस्तु^F को) शीतल करना, ठण्डा करना; शमन करना, (इच्छा^F, गति^F या चाल^F का) दमन करना, दबाना, रोकना; (प्यास^F) शान्त करना; (ग्रा०, विरोधीको) चुप कर देना, मुँह बन्द कर देना, बोलती^F बन्द कर देना; घटाना, कम करना।

**quenchable** –'चॅबॅल् a. निर्वाप्य, बुझाने योग्य, शान्त करने योग्य, शीतल करने योग्य; शम्य, तृप्य, दमनीय।

**quencher** –चॅर् n. क्रियार्थक अर्थोंमें; निर्वापक, बुझानेवाला, शान्त करनेवाला, दमन करनेवाला, शमन करनेवाला; (ग्रा०) कोई पेय वस्तु^F (*a modest ~*)।

**quenching** –चिंग् n. निर्वाप, निर्वापण, (रसा०, इंजी०) बुझाना; शमन (*~ radius*), (रसा०) द्रुत-शीतलन, दमन, शान्तकरण, शान्ति^F; ध्वनि-अवशोष; ~ circuit शामक परिपथ।

**quenchless** –च्'लिॅस् a. अदम्य, अदमनीय, अशमनीय, अशाम्य, अतृप्य, अनिर्वाप्य, न बुझनेवाला।

**quenchlessness** –निॅस n. अदम्यता^F, अदमनीयता^F,

अशमनीयता^F, अशम्यता^F, अतृप्यता^F; अनिर्वाप्यता^F, न बुझनेकी स्थिति^F।

**quenelle** क्नेॅ'ल् n. (पिसे हुए मांस या मछली^Fका) पिण्ड, लोंदा; (बकरी^F या मछली^Fका) सालन, मसालेदार गोश्त।

**quercetum** क्विर्सी'टॅम् n. वंजूवान, बंजूपवन, ओक-उद्यान, ओक-उपवन, ओकका बागीचा।

**querent** क्वीॲ'रॅन्ट् n. (विशेषकर ज्योतिषीसे) प्रष्टा, प्राश्निक; पूछ-ताछ^F करनेवाला; वादी।

**querimonious** क्वेरिमो'निॲस् a. पिशुन, चुगलखोर, शिकायतबाज; कलहप्रिय, द्वन्द्वी, झगड़ालू।

**querimoniousness** –निॅस् n. पिशुनता^F, चुगलखोरी^F, शिकायतबाजी^F, कलहप्रियता^F, द्वन्द्विता^F, झगड़ालूपन।

**querist** क्वीॲ'रिस्ट् n. आपृच्छक, प्राश्निक, प्रश्नकर्ता; पूछनेवाला।

**querl** क्वर्ल्' n. & v.t. =CURL.

**quern** क्वर्न्' n. जाँत, (इति०) चक्की^F, चकरी^F, ~-stone चक्की^Fका पाट।

**querulous** क्वेॅ'रुलॅस् a. विलापी, परिदेवी, विलापशील, परिदेवनाकुल, शोकगर्भ, विषण्ण, विषादग्रस्त, दुःखात्मक, दुःखी; दुःशील, चिड़चिड़ा, कुड़कुड़ानेवाला, बदमिजाज; निन्दक, शिकायती।

**querulousness** –निॅस् n. विलपनशीलता^F, परिदेवित्व, परिदेवनाकुलता^F, निन्दा^F, शिकायत^F, शोकाकुलता^F, विषण्णता^F, विषादग्रस्तता^F; चिड़चिड़ापन, कुड़कुड़ाहट^F, बदमिजाजी^F।

**query**[1] क्वीॲ'रि n. पृच्छा^F, प्रश्न, अनुयोग, पूछताछ^F, सवाल; आपत्ति^F, आपत्तिस्वरूप प्रश्न, प्रश्न-चिह्न, प्रश्न-सूचक शब्द।

**query**[2] v.t. & i. प्रश्न करना, पूछना, सवाल करना (*whether, if*, के साथ); प्रश्नचिह्न लगाना, पूछताछ^F करना, आपत्ति^F करना, सन्देह प्रकट करना।

**quest**[1] क्वेॅस्ट् n. मार्गण, निरूपण, अन्वेषण, अनुसन्धान, खोज^F, जाँच^F; निरूपित वस्तु^F, अन्विष्ट वस्तु^F, खोज^Fकी चीज^F, देखभाल^F; राजकीय शोध^F, सरकारी जाँच-पड़ताल^F; ~man अन्वेषक, जाँच-पड़ताल करनेवाला (अधिकारी); *in ~ of* (की) शोध^Fमें, खोज^Fमें, तलाश^Fमें।

**quest**[2] v. i. & t. (कुत्तेका) मृगयाशोधन करना, शिकार खोजना; अन्वेषण करना, जाँच^F करना, खोज^F निकालना, ढूँढ़ना।

**question**[1]* –स्'चॅन् n. जिज्ञासा^F, अनुयोग, पृच्छा^F, प्रश्न*, सवाल; प्रश्नसूचक वाक्य; (यथार्थता^F आदि-पर) आपत्ति^F*, संशय, शंका^F, सन्देह (*beyond, out of, past, without, ~*); समस्या^F, मामला (*a difficult ~*); विचार, विचारणा^F, विवाद, बहस^F, विवाद-विषय, विकल्प-विषय; (प्रा०; अपराध-स्वीकृति-निमित्त) प्रदत्त यातना^F, दी गयी प्रताड़ना^F (*was put to the ~*); ~ and answer प्रश्नोत्तर; ~ bee प्रश्नोत्तरी^F; ~ in issue वाद-विषय, वादग्रस्त प्रश्न; ~-mark or -stop प्रश्नचिह्न (?); समस्या^F, ~ master प्रश्नकर्त्ता; *call in ~* सन्देह करना, आपत्ति^F करना, एतराज करना; *come into ~* महत्त्वपूर्ण होना, महत्ता^F रखना; विचार हो जाना, विवाद हो चुकना; *in ~* विवादास्पद; *out of the ~* विषयातीत, अप्रासंगिक, असंगत; *put a ~ to one* (किसीसे) प्रश्न करना, पूछना, सवाल करना, दरियाफ्त करना; *put the ~* विषयको प्रस्तुत करना, *that is not the ~* असंगत है।

**question**[2] v.t. प्रश्न करना, पूछना, सवाल करना, दरियाफ्त करना; संशय प्रकट करना, सन्देह करना, शंका^F करना, आपत्ति^F करना, एतराज करना (*~ the honesty of*)।

**questionability** –नॅबि'लिटि n. सन्दिग्धता^F, संशयात्मकता^F, सन्देहात्मकता^F, आशंकायुक्तता^F, शंक्यता^F, शंकार्हता^F; प्रश्नास्पदता^F।

**questionable** –'चॅनॅबॅल a. सन्दिग्ध (*~ antecedents*), संशयात्मक, सन्देहात्मक, संशयास्पद, आशंकायुक्त, शक्य, शंकनीय (*~ tactics*), शंकास्पद, शंकार्ह; प्रश्नास्पद, विचार्य, पूछने योग्य।

**questionableness** –निॅस् a. =QUESTIONABILITY.

**questionary** –नॅरि १. n. दे० QUESTIONNAIRE; २. a. प्रश्नात्मक।

**questioner** –र् n. पृच्छक, अनुयोगी, जिज्ञासु, प्रश्नकर्ता, प्रश्न करनेवाला, सवाल करनेवाला।

**questioning** –निंग् n. परिप्रश्न, पूछताछ^F।

**questionist** –निस्ट् n. =QUESTIONER.

**questionless** –न्लिॅस् a. निःशंक, निःसंशय, निःसन्देह, सन्दिग्ध, आपत्तिरहित।

**questionnaire** (L) के(क्वे)स्टिऑनेॲर्' n. प्रश्नावली^F, प्रश्नमाला^F, प्रश्नपत्रक।

**questor** क्वेॅस्'टॅर् n. कोषपाल, खजांची।

**questuary** –स्ट्युॲरि a. धनार्जक, धनलोलुप, धनलोभी, धनका लालची।

**quetzal** क्वेॅट्'ज़ॅल् a. सुपुच्छा^F, (एक मध्य अमेरिकी) पक्षी, केज़ल।

**queue**[1] क्यू' n. पंक्ति^F, कतार^F, लाइन^F, क्यू^F; वेणी^F, चोटी^F, लट^F।

**queue**[2] v. t. & i. पंक्ति^F बनाना, कतार^F बनाना, लाइन^F बनाना; वेणीसज्जा^F करना, चोटी^F गूँथना, लट^F बनाना, बाल बनाना।

**quey** क्वे' n. गोवत्सिका^F, बछिया^F।

**quibble**[1] क्वि'बॅल् n. (का०) वाक्छल, छलोक्ति^F, वक्रोक्ति^F, वक्रवचन, अपलाप; शब्दश्लेष, द्व्यर्थक शब्दोंका प्रयोग; व्यपदेश, अपदेश, बहाना, टालमटोल^F, हीला-हवाला, दुराव, छिपाव।

**quibble**[2] v. i. वाक्छल करना, वक्रोक्ति^F बोलना, वक्रवचन बोलना, अपलाप करना; शब्दश्लेष-प्रयोग

करना; व्यपदेश करना, अपदेश करना, बहाना बनाना, टालना, बात^F बनाना, टालमटोल^F करना, हीला-हवाला करना।

**quibbler** –लॅर् n. वाक्छली, वक्रोक्तिप्रयोक्ता, प्रलापी, अपलापक; व्यपदेशक, अपदेशक, जुगुतबाज, बहानेबाज।

**quibbling** –लिंग n. (दर्श०) वाक्छल, वक्रोक्ति^F, वक्रवचन, अपलाप, बकवास^F, अपदेश, व्यपदेश, टालमटोल^F, हीलाहवाला।

**quick**¹ क्विक् n. मर्मस्थान, मर्मदेश, घावका नरम स्थान (*bites his nails to the* ~)।

**quick**²* a. सजीव, जीवित, जीवधारी, जिन्दा, जानदार (*the* ~ *& the dead*); प्रस्तुत, उद्यत, चौकन्ना; उत्फुल्ल; चपल, चंचल, फुर्तीला, चालाक; बुद्धिमान्; आशु, क्षिप्र, त्वरित, द्रुत, शीघ्र*, तुरत, जल्दी; जवयुक्त, शीघ्रचारी, आशुगामी, तूर्ण, शीघ्रगामी (~*succession*); तीक्ष्ण, तीव्र, तेज; (चि०) गर्भवती^F (गर्भगति^F जानने योग्य स्थिति^F की); फ़ौरी, ~ *attack*, ~ assets विक्रय-सुलभ संपत्ति^F, शीघ्र विक्रेय परिसम्पदा^F; (कृषि०) ~ hedge उगनेवाली झाड़ी^F; ~ lime जीवचूर्णक, अनबुझा चूना, (रसा०) बिना बुझा चूना, बरी^F का चूना, कलीचूना, बरीचूना; ~ march (सेना^F०) द्रुत प्रयाण, तीव्र गति^F, क्षिप्र गति^F, (सेना०) द्रुतमार्च, तेज चाल^F; क्विक मार्च; ~ sand वालुकच्छ; (प्रा० भू०) बलुआ दलदल, चोर रेत^F; ~ set (हरे पौधोंकी, विशे० नागफनी^F की) टहनी^F; इन टहनियों^F की झाड़ी^F, (a.) हरे पौधोंकी विशेष नागफनी^F की; ~ sight तीव्र दृष्टि^F, ~ silver (प्रा० भू०, रसा०) पारद, पारा; (ला०) मनश्चापल्य, स्वभावचांचल्य; (v.t.) शीशेपर पारा चढ़ाना; ~ step (सेना०) सैनिक गति^F, फौजी कदम (एक घण्टेमें चार मील^F); (नृत्य०) द्रुतगति^F से किया गया नृत्य-विशेष; ~ temper, -tempered क्रोधी, चिड़चिड़ा, तुनुकमिजाज, गुस्सेबाज; ~ with child (चि०) गर्भवती^F, अन्तर्वत्नी, आपन्नसत्त्वा^F; ~ witted आशुबुद्धि, तीक्ष्णमति, व्युत्पन्नमति, हाजिर-जवाब;

~ cutting, ~ firing, ~ freezing, ~ setting, ~ shooting.

**quick**³ adv. सद्यः, अचिर, शीघ्र, तुरन्त, जल्दी, झट (*ran as* ~ *as I could*)।

**quicken** –'कॅन् v.t.& i. सजीव करना, जीवित करना, सचेत करना या होना, जान^F डालना, जान^F आना, जिलाना; प्रोत्साहित करना, प्रदीप्त करना, उत्तेजित करना, उकसाना, भड़काना, जोश दिलाना; जीवित होना, जिन्दा होना; (स्त्री^F या भ्रूणका) पूर्णगर्भावस्था^F प्राप्त करना, गर्भ बढ़ना; शीघ्रता^F करना, द्रुततर करना या होना, तीव्रतर करना या होना, दौड़ाना; तीक्ष्णतर होना, अधिक तेज होना।

**quickener** –नॅर् n. जीवनदायी, जीवित करनेवाला, जिलानेवाला; प्रोत्साहक, प्रदीपक व्यक्ति या वस्तु^F, उत्तेजक व्यक्ति या वस्तु^F, जोश दिलानेवाला आदमी या चीज^F; त्वरक, क्षिप्रता^F करनेवाला, शीघ्रता^F करनेवाला, गति^F को तेज करनेवाला।

**quickening**¹ –निंग् n. अतिसर्पण, त्वरण; (का०) स्पन्दन, (चि०) गर्भस्पन्दन, गर्भकी हलचल^F (गर्भवती^F में प्रथम अनुभूत होनेवाली)।

**quickening**² –निंग् a. उद्दीपक, प्रदीपक; प्रोत्साहक, उत्तेजक, जोश दिलानेवाला; सचेतक (~*exercises*), जीवद, सजीव करनेवाला, जान^F डालनेवाला।

**quickly** –क्'लि adv. सत्वर, सद्यः, क्षिप्रतः, शीघ्रतः, शीघ्रतया, तत्क्षण, तुरन्त, झटपट, जल्दी-जल्दी।

**quickness** –'निंस् n. आशुग्राहिता^F, सकृद्ग्राहिता^F, कुशाग्रबुद्धिता^F, प्रपन्नमतित्व, प्रत्युत्पन्नता^F, होशियारी^F; (क्र०) शीघ्रता^F, तीक्ष्णता^F, क्षिप्रता^F, द्रुति^F, फुर्ती^F, तेजी^F, जल्दी^F; आकस्मिकता^F।

**quid**¹ क्विड् n. एक पौण्डकी स्वर्णमुद्रा^F-विशेष, अशर्फी^F, गिन्नी^F।

**quid**² n. (तम्बाकू^F की एक) खैनी^F, सुर्ती^F, फंकी^F, अण्टा^F।

**quiddative** क्वि'डॅटिव् a. सारयुक्त, सारांशयुक्त, सारस्वरूप।

**quiddity** डिटि n. सार, तत्त्व, निचोड़; श्लेष; वक्रोक्ति^F, वाक्छल; अतिसूक्ष्मता^F।

**quiddle** क्वि'डॅल् v. i. कालक्षेप करना, समय बिताना, व्यर्थमें समय नष्ट करना।

**quiddler** –लॅर् n. कालक्षेपी व्यक्ति, समय खोने या बितानेवाला आदमी, व्यर्थमें समय नष्ट करनेवाला, बेकार, आवारा।

**quid novi** ? (L) क्या समाचार ?

**quid nunc** ? (L) अब क्या ?

**quid prodest** ? (L) क्या लाभ ?

**quid rides** (L) तुम क्यों हँसते हो ?

**quidnunc** क्विड्'नन्क् n. प्रलापी, बातूनी, बकवादी, गप्पी।

**quid pro quo** क्विड् प्रो क्वो n. जैसेको तैसा, अदलबदल; परिहारद्रव्य, मुआविजा (*must find him a* ~)।

**quiesce** क्विअॅ'स् v. i. मौन होना, चुप हो जाना।

**quiescence,-cy** क्वाइअॅ'सॅन्स्, सि nn. निश्चेष्टता^F, (शिक्षा०, जीव०) निश्चलता^F, निष्क्रियता^F, क्रियाशून्यता^F, (जीव०) मन्दक्रियता^F, स्थिरता^F, अचलता^F, ठहराव; विश्राम, आनन्द, शान्ति^F, सुख, चैन; सुप्ति^F, प्रच्छन्नता^F; (शिक्षा०) मौन, चुप, खामोशी^F।

**quiescent** –न्ट् a. निष्क्रिय, क्रियाशून्य, निश्चल (~ *stage*), स्थिर, अचल, निश्चेष्ट, शान्त (~*volcano*), सुप्त (~ *season*); मौन, चुप, खामोश।

**quiet**¹ क्वाइअॅट् n. (राजनीतिक) नैश्चल्य, निश्चलता^F, स्थिरता^F, शान्ति^F, अमन-चैन; नीरवता^F, निस्तब्धता^F, मूकभाव, अनालाप, अभाषण, मौन; प्रशम, अक्षोभ, निरुपप्लवता^F; निरुपद्रवाभाव, कंटकाभाव; आनन्द, विश्राम, आराम, सुख, चैन; निर्वातत्व; निर्विकारता^F, असम्भ्रम, अव्याकुलता^F।

**quiet**² v.t. & i. शान्त करना, स्थिर करना, निःशब्द

करना, निरुपद्रव करना, अक्षुब्ध करना, प्रशमित करना, चिन्ताशून्य करना, चुप करना, मन्दा करना; (क्र०) शान्त होना, स्थिर होना (~ *down*)।

**quiet**[3]* a. शान्त (~ *day*), प्रशान्त, उपशान्त, निष्कम्प, निश्चेष्ट, निश्चल, स्थिर, धीर, अचल; मृदु, नम्र, सौम्य, गम्भीर; अनुग्र, अचण्ड, मन्द, मौन, चुपचाप*; (वर्ण, वस्त्र आदि) आडम्बरशून्य, जो भड़कीला न हो, बिना चटकमटक; गुप्त, प्रच्छन्न, अव्यक्त, अप्रकट (~ *resentment*); अक्षुब्ध, अव्याकुल, निर्विघ्न, निराकुल, निरुपप्लव, **अविस्फोटी** (~ *eruption*), निरुद्वेग, **नीरव** (~ *enjoyment*, ~ *room*); अनुद्विग्न, अनुत्कण्ठित, चिन्ताशून्य, अव्यग्र, निर्व्याकुल; अयथाविधि, अनौपचारिक (~ *dinner party*)।

**quieten** –'अॅटॅन् v. t. & i. (ग्रा०) दे० QUIET[2].

**quieter** –टॅर् n. शान्त करनेवाला, स्थिर करनेवाला।

**quietism** क्वाइ'अॅटिज़्म् n. निवृत्तिवाद, विरक्ति[F], वैराग्य, शम, सन्तोष, शान्ति-मार्ग।

**quietist** –टिस्ट् a. & n. निवृत्तिवादी, विरागी (साधु या व्यक्ति), सन्तोषी।

**quietistic** –टिक् a. निवृत्तिमार्गीय, वैराग्यानुयायी, शमविषयक, मौनयुक्त।

**quietness, quietude** –इ'अॅट्-निॅस्, क्वाइ'इट्यूड् nn. शान्ति[F], स्थिरता[F], निश्चलता[F], निरुपद्रवता[F], निरुपप्लवता[F], अक्षोभ, प्रशम, उपशम, निस्तब्धता[F], विश्राम, सुख, आनन्द, आराम, अमन-चैन, अनुद्वेग, अव्याकुलता।

**quietus** क्वाई'इॅटस् (क्व०) उन्मुक्ति[F], भुगतान, चुकता, बेबाकी[F]; निर्वाण, मुक्ति[F], मृत्यु[F], मौत[F], निस्तार, जीवन से छुटकारा (*got, gave him, his* ~)।

**quiff** क्विफ् n. (मस्तकपर) केशकलाप, बालका गुच्छा।

**quill**[1] क्विल् n. डैना (~ *feather* भी); पक्षदण्ड, (जीव०) **पिच्छाक्ष, पिच्छमूल,** पक्षनाडी[F], पत्रनाड़ी[F], पंखकी खोखली डण्डी[F]; (~ *pen* भी) पक्ष-लेखनी[F], परकी कलम[F], कोण; शारिका[F]; सारंगी[F]की परकी कमानी[F]; पखनेकी दँतखोदनी[F], शल, शल्ली[F], साही[F]का काँटा; जुलाहेकी नरकी[F]; वंशी[F], बाँसुरी[F]; दालचीनी[F] या कोनीनकी छाल[F]का टुकड़ा; ~-driver पत्रकार, ग्रन्थकार, लेखक, क्लर्क; (जीव०) ~feather **पर्ण-पिच्छ;** ~work परोंकी सजावट[F]।

**quill**[2] v.t. & i. चुन्नट[F] डालना, चुनना, मोड़ना, गूँथना; नली[F]पर सूत लपेटना, नली[F] भरना, फिरकी[F] भरना।

**quillet** क्वि'लिॅट् n. वाक्छल, वक्रोक्ति[F], वक्रवंचन, अपलाप, शब्दश्लेष, द्व्यर्थक शब्द; व्यपदेश, अपदेश, टाल-मटोल[F], बहाना, हीला-हवाला।

**quilling** क्वि'लिंग् n. चुन्नट[F] डालना, चिट्टी[F] डालना।

**quillwort** क्विल्'वर्ट् n. शल्पर्ण (पौधा)।

**quilt**[1] क्विल्ट्' n. तूलिका[F], तूलवती[F], तुलाई[F], दुलाई[F], तोशक[F]; उपबर्ह, उपधान, तकिया[F]; रजाई[F], लिहाफ, पलँगपोश (*patchwork* ~ गुदड़ी[F])।

**quilt**[2] v.t. रजाई[F] ओढ़ना; रजाई[F]से ढँकना; लिहाफ या रजाई[F]की तरह सीना या जोड़ना; (सिक्के, स्वर्ण आदिको) दो तहों[F]के बीचमें सी देना; तहें[F] जोड़ना; **छोड़ना, खाली करना;** साहित्यिक संकलन करना।

**quilting** –टिंग् n. गद्दे या रजाई[F]में भरी जानेवाली रुई[F]।

**quin** क्विन् n. पंचक, पाँच सहजात बच्चोंमेंसे एक।

**quina** ⊙ क्वि'नॅ n. = QUININE.

**quinary** क्वाइ'नॅरि a. पंचक, पंचमय, पंचसंख्यक, पंचसंख्यकीय, पाँचसे सम्बन्धित, पाँचका, पँचोतरा, पंजा।

**quinate** –'नॅट् a. पंचोत्पादी, पाँचकी संख्या[F]में उत्पन्न होनेवाला; पाँच-पाँच।

**quince** क्विन्स् n. श्रीफल, सूरजफल, (कृषि०) बीही[F], बीही[F]का वृक्ष; (वन०) T. seed (चि०) बीहीदाना।

**quincentenary** क्विन्सेॅन्टी'नॅरि १. n. = QUINGENTENARY; २. a. पाँच सौसे सम्बन्धित, पाँच सौ वर्षोंसे सम्बन्धित।

**quincuncial** क्विन्कन्'शल् a. चौकोर पँचबुँदिया-सा।

**quincunx** –'कन्क्स् n. (कृषि०) **पंचवृक्षी,** पँचकुनिया, चौकोर पँचबुँदिया।

**quindecagon** क्विन्डे'कॅगॅन् n. पंचदशकोण, पंचदशभुज, (पन्द्रह कोणोंकी समतल आकृति[F])।

**quindecemvir** क्विन्डिसे'म्'वर् n. (सिबी० *Siby* की पुस्तकों[F]के रक्षक) रोमके पन्द्रह पुरोहितोंमेंसे एक।

**quingentenary**[1] क्विन्जेॅन्टी'नॅरि n. पंचशताब्दी, पाँच सौवीं वर्षगाँठ[F], पाँच सौवें सालका वार्षिकोत्सव।

**quingentenary**[2] a. पंचशतवर्षीय, पाँच सौवें वर्षका, पाँच सौवें वर्षमें।

**quinic** क्वि'निक् a. विज्वरिक, विज्वरीय, विज्वरीविषयक, विज्वरी-सम्बन्धी, कुनैनका, T. (~ *acid*)।

**quinicine** –निसाइन् n. विज्वर-विषी[F], कुनैन[F]का अल्कलायड।

**quinidine** –निडाइन् n. विज्वरेयी, (सिन्कोनाकी छाल[F]से उत्पन्न एक अल्कलायड)।

**quinine** –नीन', –नाइन्' n. (चि०) विज्वरी[F], कुनीन[F], विषमज्वरकी एक प्रधान औषधि, **कुनैन;** T. (~ *sulphate*) कुनैन शुल्बीय या सल्फेट;

~ account register, ~ compounder, ~ equivatent, ~ factory, ~ products, ~ stock ledger, ~ stock register, ~ supervisor, ~ tonic, ~ wine.

**quinism** क्वाइ'निज़्म् n. (चि०) कुनीयात्यय, कुनैन[F]के अत्यधिक प्रयोगसे उत्पन्न विकार, विज्वरी-दोष (जैसे, शुष्की[F] बहरापन, आँखों[F]की खराबी[F] इत्यादि)।

**quinize** –'इज् v.t. कुनैन[F] पिलाना या मिश्रित करना।

**quink** क्विंक n. (एक प्रकारका पक्षी); क्विंक नामक स्याही[F]।

**quinnat** क्वि'नैट n. सामनकी तरह एक मछली[F]।

**quinology** क्विनॉ'लॅजि n. विज्वरिकी[F], विज्वरी-विज्ञान,

विज्वरीशास्त्र, (चि०) सिंकोना विज्ञान, कुनैन^F की जानकारी^F ।

**quinquagenarian¹** क्विन्क्वॅजिॅनेॲ'रिॲन् n. पंचशद्वर्षीय व्यक्ति, पचास सालका आदमी ।

**quinquagenarian²** a. पंचशद्वर्षीय, पचास सालका ।

**quinquagenary** –जी'नॅरि, –क्वै'जॅनॅरि n. & a. = QUINQUAGENARIA ; पचासवीं वर्षगाँठ^F, पचासवाँ वार्षिक उत्सव ।

**Quinquagesima** क्विन्क्वॅजे''सिमॅ n. (~ *Sunday* भी ) ईस्टरसे लगभग ५० दिन पहले आनेवाला रविवार ।

**quinquangular** क्विन्क्वैन्'ग्यॅलॅर् a. पंचकोण, पाँच कोणोंवाला ।

**quinqu(e)-** पंच ( ~ *angular*, ~ *efoliate*, ~*ennium*, ~*elateral*, ~*elobate*, ~ *partite*, ~*evalvular*, ~*ivalent* ) ।

**quinquecostate** क्विन्क्विॅकस्'टेट् a. पंचपर्शु, पाँच पसलियोंवाला ।

**quinquedentate** क्विन्क्विॅडे'न्'टेट् a. पंचदशन, पंचदन्त, पाँच दाँतोंवाला ।

**quinquefarious** क्विन्क्विॅफ़ेॲरिॲस् a. पंचगुण, पँचगुना; पंचपंक्तीय, पाँचपंक्तियों^F का ।

**quinquefoliate** क्विन्क्विॅफ़ो'लिॲट् a. पंचपत्रीय, पँचपतिया, पाँच पत्तोंवाला, पाँच वर्कोंवाला ।

**quinqueliteral** क्विन्क्विॅलि'टॅरॅल् a. पंचाक्षर, पाँच अक्षरयुक्त ( ~ *word* ) ।

**quinquennial** क्विन्क्वे''निॲल् a. & n. पंचवर्षीय, पंचाब्दिक^F, पंचवर्षव्यापी, पंचवार्षिक, पँचसाला (~*report*); पंचवार्षिक घटना^F, पंचवार्षिक उत्सव ।

**quinquennium** –ॲम् n. पंचाब्द, पंचवर्ष, पाँच वर्षका काल ।

**quinquepartite** क्विन्क्विॅपार'टाइट् a. पंचशकलित, पंचविच्छिन्न, पंचखण्डित, पंचविभक्त, पाँच भागोंमें विभाजित ।

**quinquereme** क्विन्'क्विॅरीम् n. (पाँच स्तरोंसे युक्त) प्राचीन युगकी नाव^F।

**quinquevalence** क्विन्क्वि'वॅलॅन्स् a. (रसा०) पंचसंयोजकता^F ।

**quinquevalent** क्विन्क्वि'वॅलॅन्ट् a. (रसा०) पंचसंयोजक, पंजसंयुज, पंचवल ।

**quinquevalvular** क्विन्क्विॅवैल्व्'यूलॅर् a. पंचकपाट ।

**quinquina** क्विन्क्वी'नॅ, क्विन्क्वाइ'नॅ n. = QUININE.

**quinquinnial** क्विन्क्वी'निॲल् a. पंचवर्षीय, पंचसाला ।

**quins** क्विन्ज़्' n. (pl. *Quintuplets* का संक्षिप्त) पंचक, एक साथ उत्पन्न पाँच बच्चोंमेंसे एक ।

**quinsied** क्विन्'ज़िड् a. अध्रुषग्रस्त, गलशोथ-पीड़ित, (चि०) गलतुण्डिका^F शोथ-पीड़ित ।

**quinsy** –ज़ि n. अध्रुष, गलशोथ, गलक्षत, गलप्रदाह, कण्ठप्रदाह, कण्ठरोग, कण्ठपाक, कण्ठमाला^F, (चि०) परितुण्डिका विद्रध^F, सपूय तुण्डिका^F-शोथ, टॉंसिलकी पूययुक्त सूजन^F ।

**quint** क्विन्ट्', क़िन्ट् n. (संगीत) पंचम, पंचम स्वर, पंजा; (ताश) पचकड़ी^F, (एक रंगके पाँच लगातार पत्ते) ।

**quintain** क्विन्'टिन् n. (इति०; मध्यकालीन) वेधनेके लिए गड़ा हुआ स्तम्भ ।

**quintal, kin-** क्विन्'टॅल्, किन्- n. लक्षधान्य, सौ पौण्ड; हंड्रेडवेट, ११२ पौण्ड; सौ किलोग्राम; क्विण्टल ।

**quintan¹** क्विन्'टॅन् n. (चि०) पंचमक ज्वर, पंचिया बुखार, (पाँचवें दिन आनेवाला बुखार) ।

**quintan²** a. पंचदिवसीय, हर पाँचवें दिनका ।

**quintessence** क्विन्टे''सॅन्स् n. (प्राचीन दर्शन) पंचम तत्त्व; सार, सारांश, विशुद्ध सारभाग, सत, हीर, आसव; विशुद्धतम रूप या प्रतीक ।

**quintessential** –टिॅसे'न्'शॅल् a. पंचमतत्त्वीय; सारमय, तत्त्वमय, सारयुक्त; विशुद्धतम रूप-विषयक, प्रतीक-सम्बन्धी ।

**quintet(te)** क्विन्टे'ट् n. पंचगान; पाँच गायक या वादक, पंचक, पंचसंयुज, पाँचका समूह ।

**quintic** क्विन्'टिक् a. (गणित) पंचांशीय, पंचांश-विषयक, पाँचवें अंशका ।

**quintillion** क्विन्टि'ल्यॅन् n. दस लाखके पाँच घात; (सं० रा० अमेरिका और फ्रांस) दस लाखका घन ।

**quintroon** क्विन्ट्रून्, क्विन्'ट्रून् n. वर्णसंकर शिशु, दोगला बच्चा (जिसमें अंग्रेज और नीग्रो रक्त मिला हो) ।

**quintuple¹** क्विन्ट्युपॅल् n. पाँच गुना बड़ी संख्या^F या योग ।

**quintuple²** v.t. & i. पंचगुणित करना, पँचगुना करना या होना ।

**quintuple³** a. पंचगुणित, पंचगुण, पँचगुना; पंचस्तरीय, पँचतहा, पाँच भागोंवाला ।

**quintuplet** क्विन्'ट्यूप्लिॅट् n. (pl.) (भौ०) पंचक; एक साथ उत्पन्न पाँच बच्चोंमेंसे एक; एक साथ काम करनेवाली पाँच वस्तुएँ^F, पाँचकी सायकिल^F ।

**quintuplicate¹** क्विन्ट्यू-प्लिकॅट् n. (pl.) पंचमक, पचहरा, पाँच प्रतियाँ; पाँचवीं प्रति^F ।

**quintuplicate²** –केट् v.t. पंचगुणित करना, पँचगुना करना, पाँचसे गुणा करना; पाँच तह करना; पाँच प्रतियाँ^F तैयार करना ।

**quintuplicate³** –कॅट् a. पंचमक; पंचगुण; पँचगुना; पँचहरा; पाँच बार दुहराई या नकल^F की गयी, पाँचवीं ।

**quintuplication** –के'शॅन् n. पंचीकरण, पंचगुणित करना, पँचगुना करना ।

**quintus** क्विन्'टॅस् a. पंचम, पाँचवाँ ।

**quinzaine** क्विन्'ज़ेन्, क्वैन्ज़ैन्' n. पंचदश दिवस, पंचदशदिवसावधि^F, पंचदश दिवसकाल, पन्द्रह दिनोंका समय ।

**quinze** क्विन्ज़्', क्वान्ज़् n. (फ्रां०) क्विंज, ताशका एक खेल ।

**quip¹** क्विप्' n. व्यंग्योक्ति^F, व्यंग्यवचन, विद्रूप, मौखिक आघात, जबानी चोट^F, ताना, बोली^F; वाक्छल,

वक्रोक्ति^F, गोल-मोल बात^F।

**quip²** v.t. व्यंग्योक्ति^F करना, व्यंग्यवचन बोलना, विद्रूप करना, ताना मारना, बोली^F मारना; वाक्छल करना, वक्रोक्ति^F करना, मुँह चिढ़ाना।

**quire¹** क्वाअ‍ॅर्' n. हस्तक, एक दस्ता, (वाणि०) दस्ता, चौबीस ताव, (पाण्डुलिपि^F या पुस्तक^Fमें) एकके अन्दर दूसरे लगे हुए पन्ने; *in ~s* खुले, खुरदा कागज़।

**quire²** n. & v.t. & i. द्रे० CHOIR.

**Quirinal** क्विं'रिनॅल् n. इटलीकी सरकार^F।

**quirk** क्वर्क्'' n. वक्रोक्ति^F, वाक्छल, व्यंग्य, उपालम्भ, बोली^F, ताना; ठगविद्या^F, चाल^F, चालाकी^F जुगत^F, हिकमत^F; (चित्रण या लेखनमें) लिखावट^Fकी शोभावर्धक रेखा^F, तोड़-मोड़, हेरफेर, मरोड़^F, ऐंठन^F; (स्था०) महराब^Fका कटाव; कटोरी^F, चूड़ी^F।

**quirkiness** –र्'किनिॅस् n. वक्रोक्तित्व, वाक्छलत्व, विद्रूपता^F, व्यंग्योक्तित्व; चालाकी^F, जुगत^F।

**quirkish, quirky** –किश, –कि aa. वक्रोक्तिमय, वाक्छलयुक्त, व्यंग्यवचनपूर्ण; तानेवाला; धूर्त्त, मक्कार, चालबाज, चालाक, जुगुती।

**quirt¹**⊙ क्वर्ट्' n. (चमड़ेकी मूठवाला) छोटे हत्थेका कोड़ा।

**quirt²**⊙ v.t. (छोटे हत्थेके) कोड़ेसे मारना।

**quis custodiet ipsos custodes** (L) रक्षकोंकी रक्षा^F कौन करे?

**quisling** क्विज़्'लिंग् n. शत्रुपोषी, देशद्रोही, राजद्रोही, विश्वासघातक, विभीषण, जयचन्द।

**quislingite** –गाइट् a. & n. शत्रुपोषी, देशद्रोहीका पोषक (व्यक्ति), राजद्रोही दलका (पुरुष)।

**quit¹** क्विट्' v.t. उन्मुक्त करना, छुटकारा देना; (प्रा०) अच्छा आचरण रखना, अच्छा व्यवहार रखना; उन्मुक्त होना, परित्याग करना, त्यागना, छोड़ना, हाथ धोना, बाज आना; प्रतिबन्ध लगाना, बन्द करना, रोक देना⊙; प्रस्थान करना, प्रयाण करना, चल पड़ना, विदा^F होना⊙; (किरायेदारका, कमरा इत्यादि) खाली कर देना, खाली करना, छोड़ देना; (का०) शोध करना, निस्तारण करना, चुकाना, चुकता करना, भरना, बेबाक करना, हिसाब चुकता करना (*death ~s all scores*); *~ hold of* पकड़^F ढीली कर देना, कब्जा छोड़ देना।

**quit²** pred. a. विमुक्त, मुक्त, क्षमाप्रदत्त, निर्दोष, निष्पाप, रिहा, बरी; स्वतन्त्र, उन्मुक्त छूट (*~ rent*); छुटकारा पाया हुआ (*glad to be ~ of the trouble*)।

**quitam** (L) n. भेदिया; भेदिया द्वारा अभियोग

**quitclaim¹** क्विट्'क्लेम् n. अभ्यर्थना-परित्याग, अधिकार-परित्याग।

**quitclaim²** v.t. अभ्यर्थना^F त्यागना, अधिकार हटा लेना।

**quite*** क्वाइट्' adv. सर्वथा, पूर्णतया, पूर्णरूपेण, नितरां, अतीव, अत्यन्त, नितान्त*, निरा, सरासर, बिल्कुल*, निहायत; *is ~ the thing* यही तो बात^F है।

**quitrent** क्विट्'रेन्ट् n. उन्मोचन भाटक, चुकौता, सेवामुक्ति^Fका लगान।

**quits** क्विट्स् pred. a. (प्रतिकार या चुकौती^Fके पश्चात्) बराबर (*now we are ~*)।

**quittable** क्वि'टॅबॅल् a. उन्मोच्य, उन्मोचनीय, छुटकारा पाने योग्य; खाली कर देने योग्य; परित्याज्य, परित्यजनीय, छोड़ने योग्य; प्रतिबन्धनीय, बन्द करने योग्य।

**quittal** –टॅल् n. प्रतिदान, प्रत्यर्पण, चुकौती^F।

**quittance** –टॅन्स् n. निष्कृति^F, निस्तारण, उन्मुक्ति^F, उन्मोचन, निस्तार, छुटकारा, चुकौती^F, बेबाकी^F; उन्मोचन-पत्र, रसीद^F; *omittance is no ~* तकाजा नहीं किया पर छोड़ा तो नहीं।

**quitter¹**⊙ –टॅर n. पदत्यागी, नौकरी^F छोड़नेवाला; कामचोर; भीरु, कापुरुष, कायर।

**quitter², quittor** nn. पस, पीब; घोड़ेकी टाप^Fका नसूरदार घाव।

**quiver¹** क्वि'वॅर् n. तूण, तूणीर, निषंग, तरकश; *~ full of children* झोलेभर (ढेरभर) बच्चे।

**quiver²** n. स्पन्दन, वेपथु, कम्प, कम्पन, थरथराहट^F, कँपकँपी^F।

**quiver³** v.i. & t. स्पन्दित होना, वेपमान होना, सकम्प होना, कम्पित होना, थरथराना, काँपना, लरजना, हिलना।

**quivered** क्विवॅर्ड् a. तूणीर-भूत, कोशावृत्त।

**quiverful** –र्-फुल् n. एक निषंगभर, एक तरकशभर।

**quivering** –वॅरिंग् १. n. स्पन्दन, कम्पन, कम्प; २. a. कम्पमान, कम्पित, चपल।

**quiverish** –रिश् a. सस्पन्दन, स्पन्दनशील, वेपमान, सकम्प, कम्पमान, थरथरानेवाला, काँपनेवाला।

**qui vive** –विव् (F) वहाँ कौन है?

**Quixote** क्विक्'सॅट् n. *Don Quixote* (१५४७-१६१६) की तरह आदमी; कल्पनाप्रिय व्यक्ति, अव्यवहार्य सिद्धान्तोंवाला मनुष्य।

**quixotic** क्वाइ(क्वि)क्सॉ'टिक् a. अतिमात्र उपन्यासिक, अतिकल्पनाशील, अव्यवहार्य सिद्धान्तानुयायी; अद्भुत, विलक्षण, अव्यावहारिक, दुष्कल्पनाशील, अनोखा, निराला।

**quixotics** –क्स् n. (pl.) स्वच्छन्दतावाद, कल्पनामय भाव, कल्पनाशील विचार।

**quixotism, quixotry** क्विक्'सॅटिज़्म्, –सॅट्रि nn. अतिमात्र उपन्यासिकता^F, अतिकल्पनाशीलता^F, दुष्कल्पनाशीलता^F, अव्यावहारिकता^F।

**quixotize** –टाइज़् v.t. & i. कल्पनाशील बनाना, अव्यावहारिक करना।

**quiz¹** क्विज़् n. अद्भुत व्यक्ति, विचित्र मनुष्य, विलक्षण पुरुष, निराला आदमी; उपहासक, विनोदप्रिय व्यक्ति, भँडुआ, मसखरा, मजाकिया, दिल्लगीबाज; (मूल० सं० रा० अमेरिका) प्रश्नोत्तर, प्रश्नोत्तरी, सवाल-जवाब; कूटप्रश्न, प्रश्नमाला^F, प्रश्नावली^F (*~-master*); समस्या^F, पहेली^F; परीक्षा^F, जाँच^F; (अव क०) मृदु परिहास,

उपहास, हँसी-मजाक, दिल्लगी^F;
~ craft, ~ programme, ~ wheel.

**quiz²** v.t. परिहास करना, हँसी^F उड़ाना, मजाक उड़ाना; परिहासका रूप देना, मजाकमें उड़ा देना; विलक्षण दृष्टि^Fसे देखना, कौतूहलसे देखना, घूरना, ताड़ना, गौरसे देखना, ताकना; प्रश्न करना; प्रश्नोत्तर द्वारा परीक्षा^F करना, सवाल-जवाव द्वारा जाँचना ⊙ ।

**quizzable** क्वि'जॅवॅल् a. परिहास्य, उपहासास्पद, हँसी^F उड़ाने योग्य, मजाकके लायक; उपहासजनक ।

**quizzed** ⊙ –ज्ड a. परीक्षित, जाँचा हुआ ।

**quizzer** क्वि'जॅर् n. परिहासक, हँसी^F उड़ानेवाला, मजाक उड़ानेवाला; विलक्षण दृष्टि^Fसे देखनेवाला, घूर-घूर कर देखनेवाला; प्रश्नोत्तर द्वारा परीक्षा^F करनेवाला, सवाल-जवाव करके जाँचनेवाला ।

**quizzical** –ज़िकॅल् a. अद्‌भुत, विलक्षण, विचित्र, निराला, अजीव; उपहासजनक; मसखरा, हँसोड़, ठिठोलिया, दिल्लगीवाज ।

**quizzing** –ज़िंग् n. परिहास, मजाक; प्रश्न करना; घूरना; व्यंग्य करना; प्रश्नोत्तर-परीक्षण, सवाल-जवाव करके जाँचना ।

**quoad** (L) prep. विषयमें, सम्बन्धमें, बारेमें ।

**quod¹** क्वॉड' n. कारागार, कैदखाना, जेल^F ।

**quod²** v.t. कारागारमें रखना, कैदखानेमें बन्द करना, जेल^Fमें डालना, कैद करना ।

**quod erat demonstrandum** (L) यही सिद्ध करना था ।

**quodlibet**–लिबि'ट् n. बुद्धियुक्त विवाद, युक्तियुक्त तर्क; उपहासक स्वर, उपहासजनक गीत, हँसी^F उड़ानेवाला पद्य; सूक्ष्मता^F, सूक्ष्मभाव ।

**quodlibetarian** –टॅअॅ'रिअॅन् n. विचक्षण-विवक्ता, बुद्धिमान् विवादक, युक्तियुक्त तर्क करनेवाला ।

**quodlibetical** –बॅ'टिकॅल् a. विशुद्ध शैक्षिक, विशुद्ध शिक्षा-सम्बन्धी; विचक्षण विवादीय, विचक्षण विवाद-विषयक, बुद्धियुक्त विवाद-सम्बन्धी, युक्तियुक्त तर्क करने योग्य ।

**quod vide** (L) जिसे देखो ।

**quoin¹** क्वाॅएॅन' n. भवनका वाह्य कोण, घरका बाहरी कोना, नुक्कड़; कोण-प्रस्तर, कोना बनानेवाला ईंट^F या पत्थर; आधार-शिला^F, मूलाधार; (टाइप एवं बन्दूक^Fमें) एक खटका या मेख^F, पच्चर, फन्नी^F; ~ block (यन्त्र०) **कोण-पिंडक** ।

**quoin²** v. t. खटका लगाकर जमाना, मेख^F लगाकर खड़ा करना, फन्नी^F लगाना ।

**quoining** –निंग n. नुक्कड़ या कोनेकी चुनाई^F ।

**quoit¹** क्वा(क्वा)ऍट् n. निःक्षेपार्थ लौहक्रीड़ा-चक्र वलय, चकती^F, क्वायट ।

**quoit²** v.t. & i- (क्व०) लोह-क्रीड़ा-चक्र प्रक्षिप्त करना, क्वायट फेंकना; चकती^Fसे खेलना, क्वायटसे खेलना ।

**quo jure** (L) किस अधिकारसे ?

**quo modo** (L) किस रीति^Fसे ?

**quondam** क्वॉन्'डॅम् a. पूर्व, पूर्वतन, भूतपूर्व, पूर्ववर्ती, प्राचीन, पुराना, (a ~ *friend of mine*) ।

**quorum** क्वोॲ'रॅम् n. कार्यवाह-संख्या^F, कार्यगण, (राज०) **गणपूर्ति**^F, गणपूरक-संख्या^F, (का०) **कियत्ता**^F, इयत्ता^F, **कोरम** ।

**quorum pars magna fui** (L) जिसमें मेरा बड़ा हिस्सा था ।

**quota** क्वो'टॅ n. अंश, अभ्यंश, **यथांश**, नियत परिमाण, वण्टितांश, भाग, निर्धारित मात्रा^F; **कोटा** ।
~ certificate, ~-holder, ~ licensing, ~ right, ~ shop, ~ system.

**quotability** क्वोटॅवि'लिटि n. प्रमाण्यता^F, प्रमाण-योग्यता^F, उद्धरणीयता^F ।

**quotable, quoteworthy** aa. प्रामाण्य, प्रमाण-योग्य, उद्धरणीय ।

**quotation** क्वॅटे'शॅन् n. (मुद्र०) पूर्त धातुखण्ड T. अवतरण, **उद्धरण**; उद्धृत वाक्य; उत्कथन, प्रोक्ति^F; मूल्यविवरण, मूल्यतालिका^F; **कथित मूल्य, निवेदित दर, निवेदित मूल्य,** बाजार भाव, (वाणि०, चि०) **भाव,** (वाणि०) **निर्ख,** मोल; **दर**^F; ~ marks उद्धरण-चिह्न (“ ”) ।

**quotative** क्वो'टॅटिव् a. औद्धरणिक, उद्धरणशील, उद्धरणीय; उद्धर्ता, उद्धरण देनेवाला ।

**quote¹** –ट्' n. अवतरण, उद्धरण, उद्धृत-अंश, प्रोक्ति^F; (प्रायः pl.) उद्धरण-चिह्न ।

**quote²** v.t. उद्धृत करना, उदाहरण देना; प्रतिलिपि^F बनाना, नकल^F करना; (अर्थ०) **भाव बोलना, दाम बताना**; उपस्थित करना, पेश करना; प्रमाण देना, हवाला देना, बात^F लेना (*from* के साथ) ।

**quoted** –टि'ड् a. उत्कथित, **उद्धृत** ।

**quoter** –टॅर् n. प्रमाणक, उद्धर्ता, उद्धरण देनेवाला, उदाहरण देनेवाला, मिसाल देनेवाला ।

**quoth** क्वोथ्' v.t. (प्रा०) कहा, बोला ।

**quotha** क्वो'थॅ int. हाँ, सचमुच !

**quot homines tot sententiae** (L) मुण्डे मुण्डे मतिर्भिन्ना, जितने मुँह उतनी बातें^F ।

**quo warranto ?** (L) किस अधिकारसे ?

**quotidian** क्वॅटि'डिअॅन् a. (चि०) अन्येद्युष्क, एकाहिक, प्रात्याहिक, दैनिक, प्रतिदिवसीय, हर रोजका; दैनिक ज्वर या जूड़ी^Fका; क्षुद्र, तुच्छ, नगण्य, साधारण, मामूली; double ~ (चि०) सततक, दिनमें दो बार आनेवाला ।

**quotient** क्वो'शन्ट् n. (गणि०) **लब्धि**^F, **भागफल, भजनफल,** बाँटफल ।
~ field, ~ group, ~ ring.

**quotum** क्वो'टॅम् n. नियत मात्रा^F, नियत परिमाण, निश्चित मान, निर्धारित संख्या^F या भाग ।

**qu'ran** कुरआन् n. कुरान, कुरान-शरीफ ।

**q.v.** *quod vide*, which see; *quantum vis*, as much as you will.

**qy.** query.

# R

**R** (बहुव० Rs, R's) अंग्रेजी वर्णमाला^F का अठारहवाँ अक्षर, र; r months सितम्बरसे दिसम्बरतकके वे महीने जिनमें र आता है; the three Rs = reading, (w)riting, (a)rithmatic.

**R.** *rex*, King; *regina*, Queen.

**R.** (or **Reau.**) Reaumur's thermometric Scale; *recipe*, take (*prescription*).

**r.** runs (cricket).

**R.A.** Royal Academy; Royal Academician; Royal Artillery; Rear-Admiral; Range Assistant; Ratepayers' Association.

**Ra.** radium.

**R.A.A.F.** Royal Australian Air Force.

**Rabb.** Rabbinical, Rabbinism.

**rabat** राबा' n. मिथःपरिभ्रमण, अन्योन्यपरिभ्रमण, एक-दूसरेके गिर्द चक्कर काटना।

**rabbet**[1] रै'बिट् n. (हथौड़ेका) लम्बा बेंट; लम्बा चूल, लम्बा खाना, लम्बा खाँचा, झरी^F; (परि०) खाँचा, साल; जोड़।

**rabbet**[2] v.t. झरी^F बनाना; चूलमें बैठाना, झरी^F में बैठाना; (किसी वस्तु^F में) चूल या साल लगाना।

**rabbi** रै'बाइ n. यहूदी धर्मशास्त्री, रब्बी।

**rabbin** रै'बिन् n. यहूदी धर्मशास्त्रवेत्ता, रब्बी, राबिन।

**rabbinical** रॅबि'निकॅल् a. रब्बी-विषयक, रब्बीवत्, रब्बी-जैसा, राबिनी।

**rabbinism** –'बिनिज़्म् n. राबिनवाद (यहूदी धर्म-पण्डितका सिद्धान्त), रब्बीका शासन।

**rabbinist** –निस्ट् n. राबिनवादी, रब्बीमतानुयायी, रब्बी शासन-समर्थक।

**rabbinite** ⊙ –नाइट् n. = RABBINIST.

**rabbit**[1] रै'बिट् n. शशा, (जीव०) **शशक**, खरहा, खरगोश, चौगड़ा; अपटु क्रीड़क, अनाड़ी खिलाड़ी; ~-hutch खरहोंका दड़बा; ~-warren खरहे पालनेका स्थान;
 ~-fish, ~-hide, ~-hole, ~-squirrel.

**rabbit**[2] v. i. शशक-मृगया^F करना, खरगोशका शिकार करना।

**rabbiting** –टिंग् n. शशाखेट, शशक-मृगया^F, खरगोशका शिकार।

**rabbitry** –ट्रि n. खरहा-बाड़ा, खरगोशोंका बाड़ा; अनाड़ी खिलाड़ीका खेल।

**rabbity** –टि a. बहुशशा, शशकबहुल, खरगोश-भरा।

**rabble**[1] रै'बॅल् n. लोकसमूह, जनसमूह; भीड़^F, जमाव, जमाकड़ा; अवर जन, नीच जन, हेय वर्ग, छोटे लोगोंकी टोली^F।

**rabble**[2] n. (पिघलती धातु^F के लिए) कलछी^F, छँटुआ।

**rabblement** रै'बॅल्मॅन्ट् n. (अव क०) जनसंकुल, भीड़-भाड़^F, भेड़िया-धसान; कोलाहल, जनरव, हंगामा, गुल-गपाड़ा।

**Rabelaisian, -aesian**[1] रैबि'ले'ज़्यॅन्, -ई'ज़्यॅन् n. राबेलाइसवादी, राबेलाइसका अनुयायी, हँसोड़ा।

**rabi** रै'बि a. उष्णकालिक; उन्हारी, आसाढ़ी (~ *harvest*)।

**rabic** रै'बिक् a. आलर्क-, आलर्की, जलातंक-ग्रस्त, हड़करोगवाला, पागल, रेबी।

**rabid** रै'बिड् a. प्रचण्ड, उग्र, उत्कट, घोर, प्रबल, क्षुब्ध, तीव्र, उत्तेजित, क्रुद्ध; जड़, मूर्ख, निष्प्रज्ञ, निर्बुद्धि, औंधी खोपड़ी^F का, विचारहीन, बुद्धू; दुराग्रही, हठधर्मी, कट्टर; विक्षिप्त, वातुल, उन्मादग्रस्त; (वि० कुत्तेका) सालर्क, जलातंकित, हड़का हुआ, बावला, पगला; ~ dog (चि०) **अलर्क, पागल कुत्ता**।

**rabidity, rabidness** रॅबि'डिटि, –निस् nn. प्रचण्डता^F, उग्रता^F, उत्कटता^F, घोरता^F; जड़ता^F, मूर्खता^F; उन्माद, वातुलता^F, पागलपन, बावलापन; जलातंक, हड़क^F।

**rabies** रे(रै)'बिईज़् n. जलभी, जलातंक, (कृषि०, चि०) **अलर्क रोग, आलर्क, हड़क**^F, (कृषि०, चि०) **हलका**, (श्वान आदिका) उन्माद-रोग-विशेष; श्वान, शृगाल आदिका पागलपन, T.

**rabinet** ⊙ रै'बिनेट् n. पुरातन शतघ्नी^F, प्राचीन शतघ्नी^F, पुराने कालकी बन्दूक^F, रबिनेट।

**R.A.C.** Royal Automobile club; Royal Armoured Corps; Royal Arch Chapter.

**raca** रे'कॅ a. तुच्छ, निकृष्ट, व्यर्थ, निरर्थक, बेकार, निकम्मा।

**rac(c)ahout** रै'कॅहूट् n. रैकहूट, (एक अन्न)।

**rac(c)oon** रॅकून्' n. भल्लूक, भालू, रैकून (अमरीकी मांसाहारी रीछ)।

**race**[1] रेस् n. यात्रा^F, प्रयाण, प्रस्थान; संचार, अग्रगति^F; प्रवाह, प्रवेग, प्रखर धारा^F, प्रबल धारा^F (*tide set with a strong* ~); सूर्यकक्ष्या^F, चन्द्रपथ; जीवन-यात्रा^F, जीवनक्रम; प्रणाली^F, नाली^F (*mill-*~); चक्कर, (करघेकी नाल^F के घूमनेका) चक्करदार मार्ग; धावन (-प्रतियोगिता^F), दौड़^F; (बहुव०) अश्व-धावन, घुड़दौड़^F ⊙; स्पर्द्धा^F, ईर्ष्या^F; प्रतियोगिता^F, होड़^F, मुकाबला; ~course धावन-पथ, घुड़दौड़^F का मार्ग या मैदान; ~horse जवाश्व, प्रतियोगिताश्व, दौड़^F का घोड़ा;
 ~ ball, ~-card, ~course manager, ~ cup, ~-goer, ~-meeting, ~ psychology, ~ rail, ~ way, ~ wheel.

**race**[2] v. i. & t. धावन-प्रतियोगिता^F में भाग लेना, आगे बढ़ जानेका प्रयत्न करना; घुड़दौड़^F में घोड़ेको दौड़ाना; दौड़ाना, भगाना (~*d his bicycle against a motor car*); (पीपे आदिसे पानी आदिका) चक्कर खाते हुए निकलना; दौड़ना, भागना, दौड़ लगाना; (सम्पत्ति^F) नष्ट करना, बहाना, लुटाना।

**raphides** रेफ़िडीज़् n. pl. (वन०) **सूचिस्फट**, T; (वन०) सूचितन्तु ।

**rapid**[1] रै'पिड् n. द्रुतवाह, तीव्र प्रवाह; तेज उतार, खड़ा ढाल$^F$, (यंत्र०) तीव्र ढाल$^F$, तरखा; (pl.) (प्रा० भू०) उच्छलिका$^F$ ।

**rapid**[2] a. (यंत्र०) द्रुत, त्वरित, शीघ्र, तेज (~*transmission*);
 ~ blast, ~ evaporation, ~ fire, ~ flowage, ~ hardening.

**rapidity** रॅपि'डिटि n. द्रुतता$^F$, वेग, द्रुतगति$^F$, तेजी$^F$ ।

**rapidness** रै'पिड्-निस् n. द्रुतत्व, द्रुतता$^F$, प्रजविता$^F$, त्वरिता$^F$, त्वरा$^F$, वेग, शीघ्रता$^F$, तेजी$^F$ ।

**rapier** रे'पिअॅर् n. क्षुरिका$^F$, क्षुद्र कृपाण$^F$, कटार$^F$, कटारी$^F$, छुरा, किरिच$^F$ ।

**rapine** रै'पिन् n. लुण्ठन, लूटपाट$^F$, लूटखसोट$^F$, डाका ।

**rapparee** रैपॅरी' n. (इति०, सत्रहवीं शती$^F$का आयरलैण्डका) अव्यवस्थित सैनिक, लुटेरा ।

**rapped** ⊙ रैप्ट्' a. आलोचित, समीक्षित, ठोंक बजाकर देखा हुआ ।

**rappee** रैपी' n. घटिया नास, मामूली सुँघनी$^F$ ।

**rappel** –पेल् n. (सैन्य०) डिंडिमनाद, पटह-प्रताड़न, भेरी$^F$ बजना, ढोलक$^F$ बजना, ढोल बजना ।

**rapper** रै'पॅर् n. धक्का देनेवाला, ठोकर मारनेवाला, तीव्र प्रहार करनेवाला; अपहर्ता, अपहरण करनेवाला; भड़भड़ानेवाला, खड़खड़ानेवाला; तत्क्षण बोलनेवाला; चिल्ला पड़नेवाला ।

**rapport** रॅपॉर्ट्',रॅपॉर्' n. सारूप्य, सादृश्य; (शिक्षा०) **घनिष्ठता$^F$**, घनिष्ठ सम्बन्ध, ताल्लुक, रिश्तेदारी$^F$, नातेदारी$^F$, वास्ता ।

**rapporteur** –अर् n. (राज०) **संवक्ता, प्रतिवेदक, रिपोर्टर ।**

**rapprochement** (F) राप्रोश'मान् n. ऐक्य, (राज०) **पुनर्मेल**, पुनर्मिलन; पुनः सौहार्द, पुनर्मित्रता$^F$, (दो राज्योंमें) अनुकूल्य, अनुकूलन, वैरशमन, विरोधोपशमन, पुनर्मैत्री$^F$, सौहार्द-स्थापन, सन्धि$^F$, अनुनय$^F$, सन्तोष; सामंजस्यविधान ।

**rapscallion** रैपस्कै'ल्यॅन् n. (प्रा०) शठ, धूर्त, दुर्जन, दुरात्मा, दुष्ट, पाजी, कमीना, शैतान, बदमाश ।

**rapt** रैप्ट्' a. (सामान्य अनुभूतियों$^F$से) विचारमग्न, लीन, लवलीन, निमग्न, डूबा हुआ; हर्षोन्मत्त, उल्लसित, अत्यानन्दित, गद्गद ।

**raptorial**[1] रैप्टॉ'रिअॅल् n. प्रसहपक्षी, शिकारी चिड़ियों$^F$की एक जाति$^F$का पक्षी ।

**raptorial**[2] a. बलपूर्वक हरणकारी, लुण्ठक, लुण्ठाकारी, लुटेरा, उठाईगीर ।

**raptorious** –अॅस् a. = RAPTORIAL.

**rapture** रैप'च्युअॅर् n. अतिशयोल्लास, प्रहर्ष, हर्षोन्माद, आनन्दातिरेक, उल्लास, हर्षावेश, परमानन्द; अन्तरण, स्थली$^F$; ~s आनन्दातिरेक-प्रदर्शन, अत्यानन्दानुभूति$^F$; *be in, go into*, ~s हर्षोन्मत्त होना ।

**raptured** –च्युॲर्ड a. हृष्ट, हर्षित, प्रहृष्ट, हर्षोन्मत्त, प्रमोदमग्न, खुशीमें लीन ।

**rapturise** ⊙ –च्युअॅराइज़् v. i. परमानन्दित होना, हर्षोन्मत्त होना, हर्षाविष्ट होना ।

**rapturist** ⊙ –रिस्ट् n. अतिशयोल्लसित व्यक्ति, हर्षोन्मत्त पुरुष, आनन्दातिरेकयुक्त मनुष्य, हर्षाविष्ट व्यक्ति ।

**rapturous** रैप्'ट्यूरॅस् a. हर्षोन्मत्त, मग्न, लीन; परमोल्लासजनक,उल्लासजनक,हर्षसूचक,खुशी$^F$ पैदा करनेवाला ।

**rapturously** –लि adv. सोन्माद, सानन्द, सहर्ष, परमानन्दपूर्वक ।

**rara avis** (L) n. दुर्लभ वस्तु$^F$ ।

**rare**[1] रेअॅर्' a. सूक्ष्म, अघन, पतला (~*atmosphere of hill tops*), हल्का, झीना; (रसा०) **विरल** (~*gas*) प्रकीर्ण, विड़र, बिखरा हुआ; असामान्य, असाधारण, अत्युत्कृष्ट, परम, अपूर्व, अदृष्टपूर्व, अतुल्य, अनुपम, निराला, अनूठा; दुष्प्राप्य, **दुर्लभ** (~*book*); ~ earths (रसा०) **विरल मृदा$^F$, दुर्लभ मृद्**; कतिपय धातुओं$^F$का जारेय;
 ~ arch, ~ element, ~ gas, ~ isotope, ~ medium.

**rare**[2] ⊙ रेअॅर् a. (मांस) अधपका, अधचुरा, कम सिझा हुआ ।

**rarebit** –'बिट् n. खरगोशका भुना हुआ मांस ।

**raree-show** रेअॅ'री-शो n. (सन्दूकमें घुमाकर किया जानेवाला) बाइस्कोप, एक प्रदर्शन, एक तमाशा ।

**rarefaction, rarefication** रेअॅरि'फ़ैक्'शॅन्, –फ़िके'शॅन् nn. अघनत्व, असान्द्रता$^F$, (रसा०) **विरलता$^F$**, विरलीकरण, (यन्त्र०, रसा०) **विरलीभवन, विरलन**, तनूकरण; अपूर्वता$^F$, विलक्षणता$^F$; लाघव, लघुता$^F$; असामान्यता$^F$, असाधारणता$^F$; दुष्प्राप्यता$^F$, दुर्लभता$^F$; सूक्ष्मता$^F$, पतलापन ।

**rarefactive** –'फ़ैक्टिव् a. तनु, विरल, सूक्ष्म, लघु, पतला, हल्का; अपूर्व, दुर्लभ, दुष्प्राप्य ।

**rarefiable** –फ़ाइअॅबॅल् a. अघननीय, असान्द्रणीय, विरलनीय, विरलीकरणीय, तनूकरणीय, पतला करने योग्य; असामान्यीकरणीय, असाधारणीकरणीय; दुष्प्राप्य, दुर्लभ्य ।

**rarefied** –फ़ाइड् a. (रसा०) **विरलित** (~*gas*), (रसा०) **विरलीकृत**, पतला किया हुआ ।

**rarefy** –फ़ाइ v. t. & i. सघनता$^F$ कम करना, ठोसपन कम करना; शुद्ध करना, परिष्कार करना, स्वच्छ करना, साफ करना; सूक्ष्म बनाना; विरल होना, **विरल करना**, पतला करना ।

**rareness** –र्'निस् n. सूक्ष्मता$^F$, अघनता$^F$, हलकापन, पतलापन, झीनापन; विरलता$^F$, बिखरापन; असामान्यता$^F$, असाधारणता$^F$; अत्युत्कृष्टता$^F$, अपूर्वता$^F$, अतुल्यता$^F$; अनुपमता$^F$; दुष्प्राप्यता$^F$, दुर्लभता$^F$ ।

**rareripe** –'राइप् a. & n. प्राकपक्व (फल) मौसमके पहलेका (फल) ।

**rarity** –'रिटि n. असान्द्रता$^F$, विरलता$^F$, दुर्लभत्व (दे० RAREFACTION); असामान्य वस्तु$^F$, उत्कृष्ट कृति$^F$, दुर्लभ

वस्तु^F, अपूर्व पदार्थ; कौतुक, चमत्कार।

**R.A.S.** Royal Agricultural Society; Royal Astronomical Society; Royal Asiatic Society.

**R.A.S.C.** Royal Army Service Corps.

**rasalas** रासलस् n. **रासलस, द्वादशसिंह।**

**rasalgethi** -गेथी n. **रास अलगेथी, प्रथम भीम।**

**rasalhague** -हेग n. **रस लहेग, प्रथम सर्पधर।**

**rascal** रा'स्कॅल् १. n. & a. दुष्ट, **दुर्जन,** शठ, **धूर्त्त,** खल, पाजी, बदमाश, लुच्चा, लफंगा, चण्ट (प्रायः बच्चोंके लिए, प्यारमें; *you lucky* ~ !); २. a. (प्रा०) समुदायस्थ, गणयुक्त, भीड़का; the ~ rout जनता-, सामान्य लोग, जनसाधारण।

**rascaldom, rascalism, rascality** -'डॅम्, -लिज़्म्, -कै'लिटि nn. शठता^F, दौरात्म्य, दौर्जन्य, दुष्टता^F, धूर्त्तता^F, लुच्चापन, पाजीपन, शरारत, शैतानी^F, बदमाशी^F।

**rascallion, rapscallion** रैप्स्कै'ल्यॅन् nn. धूर्त, शठ, प्रतारक, दुष्ट, खल, अधम, पामर, नीच, जघन्य, कमीना, लुच्चा, बदमाश।

**rase** रेज़' दे० RAZE.

**rash¹** रैश्' n. (चि०) विस्फोट, फोड़े, फुन्सियाँ^F, चकत्ता, ददोरा, लाल अन्हौरी^F।

**rash²** a. उग्र, प्रचण्ड; अविवेचक, अविमृश्यकारी, अविवेकी, अदूरदर्शी, अनवहित, दुस्साहसपूर्ण, अपरिणामदर्शी, हठी, हठकारी; उद्धत, उद्दण्ड, उजड्ड, उतावला;
~ act, ~ brain, ~-conceived, ~-headed, ~-hearted, ~-minded, ~-spoken.

**rasher** रै'शॅर् n. शूकरमांस (विशे० जंघाके मांसका पतला टुकड़ा); खण्ड।

**rashling** रैश्'लिंग् n. अशिष्ट व्यक्ति, असभ्य व्यक्ति, मूढ़ व्यक्ति, मूर्ख पुरुष, गँवार आदमी।

**rashly** -लि adv. सहसा, बिना विचारे, उतावली^Fसे; सावेग।

**rashness** -'निस् n. अविवेचकता^F, अविमृश्यकारिता^F, उद्धतता^F, अनवेक्षा^F, अविवेक, अविचार, उजड्डपन, उतावलापन; (दर्श०) **दुस्साहस, सहसाकारिता^F,** आवेग; उत्ताप।

**rasp¹** रास्प्' n. (उठे हुए दाँतेवाली) मोटी रेती^F; घर्षण, रगड़^F; उत्तेजना^F, चिढ़^F; कर्णकटुता^F, कर्कशता^F।

**rasp²** v.t. & i. (मोटी रेती^Fसे) रेतना, घिसना, पीसना; उत्तेजित करना, चिढ़ाना; कर्णकटु या कर्कश स्वर करना।

**raspatory** -'स्पॅटॅरि n. (शल्य चि०) रेतनेका शस्त्र, जर्राहकी रेती^F; चिकित्सक-शल्य, सर्जनकी छुरी^F।

**raspberry** रा'ज़्बॅरि n. रसभरी^F, (कृषि०) **रसबरी^F,** रसबदरी^F; असम्मति^F, अस्वीकृति^F, अरुचि^F, अपहास; दूरीकरण, बरखास्तगी^F; ~-canes रसभरी^Fके पेड़; ~ vinegar रसभरी^Fका सिरका या शरबत।

**rasper** रॉ'स्पॅर् n. दुर्गम चहारदीवारी^F, घेरा, रोक^F, आड़^F।

**rasping¹** रा'स्पिंग् n. (मोटी रेती^Fसे) रेतना, रगड़ना, घिसना।

**rasping²** a. कठोर, कठिन, रगड़कर चूर करनेवाला।

**raspy** -पि a. अचिक्कण, विषम, खुरदरा।

**rasse** रै'सि, रैस्' n. गन्धमार्जार, मुश्कबिलाव, रस्से।

**rastaban** रास्तबाँ n. (ज्यो०) **रास्तबाँ, द्वितीय कालिय।**

**R.A.S.T.O.** Resident Assistant Sales Tax Officer.

**rasure** रे'ज़्युअॅर् n. शल्कन, प्रमार्जन, काटकूट^F, छील-छाल^F, छीलना; खुरचन, खुरचना।

**rat¹*** रैट्' n. **मूषक, मूषिका^F, चूहा*,** घूँस; चूहेकी बड़ी जाति^Fका जन्तु; दलबदलनेवाला, बेवफा; दलत्यागी श्रमिक (हड़ताल^Fमें भाग न लेनेवाला मजदूर), गद्दार; ~-catcher चूहेमार, घरोंसे चूहे हटानेवाला; (ग्रा०) साधारण शिकारीकी पोशाक^F; ~ line (परि०) **पैर रस्सी^F;** ~sbane (अब केवल काव्य) संखिया^F, चूहा मारनेका विष; ~'s-tail चूहेकी दुम^Fकी तरहकी चीज^F (रेती^F, छुरी^F); ~-tail घोड़ेकी बालरहित दुम^F, ~-trap चूहेदानी, (कृषि०) **मूषपाश, चूहेदान,** मूसकश; *like a drowned* ~ भीगे चूहेकी तरह; R~s! अविश्वनीय!, निरर्थक!, व्यर्थ! बेमतलब!, वाहियात!; *smell a* ~ कुछ दालमें काला है, सन्देह या संशय होना;
~-bite, ~-bite fever, ~ burrow ~ campaign, ~-coloured, ~-deserted, ~-epizootics, ~-eyed ~ fish, ~ flea, ~-gnawn, ~ haunt, ~ holes, ~-infested, ~-inhabited, ~ kangaroo, ~ killer, ~-like, ~ mortality, ~ population, ~-proof grain godown, ~-ridden, ~-snake, ~'s-tail cactus, ~-tailed, ~-tight, ~-virus.

**rat²** v. i. घूँस पकड़ना, चूहे पकड़ना; प्रतिपक्षका आश्रय लेना, अपने दलको त्यागना, गद्दारी^F करना।

**ratability** रेटॅबि'लिटि n. मूल्यनिरूपणीयता^F, करधारणयोग्यता^F, कर देनेकी योग्यता^F; आनुरूप्य, आनुपातिकता^F।

**ratable** -'टॅबॅल् a. अनुरूप, यथानुपात, आनुपातिक, समानुपातिक; मूल्यनिरूपणीय, करधारणयोग्य, करयोग्य, करधार्य, उपशुल्क्य।

**ratafia** रैटॅफ़ी'अॅ n. (बादाम इत्यादिकी गिरी^Fसे सुवासित) शराब^F; एतद्वत् सुवासित बिस्कुट; बेरके समान लाल फल, एक प्रकारका शाहदाना।

**ratal** रे'टॅल् n. मूल्य, दर^F।

**rataplan¹** रैटॅप्लैन्' n. ढमाढम (ढोल या नगाड़ेका शब्द)।

**rataplan²** v. t. & i. ढमढमाना, नगाड़ा बजाना, ढोल बजाना, ढिंढोरा पीटना, हल्ला मचा देना।

**ratchel** रै'चॅल् n. अश्म-शकल, अश्म-खण्ड, प्रस्तर-खण्ड, पत्थरके टुकड़े, कंकड़, कंकड़-पत्थर (धरातलपर) बिछे हुए

पत्थर, रोड़ी[F], गिट्टी[F]।

**ratchet[1], ratch[1]** रैं'चिट्, रैच् nn. (छड़ या पहिये इत्यादिमें) दाँतोंकी पंक्ति[F]; (ध्वनि०) किड़किड़ा; T. (*~ plate, ~ spring*); ~ wheel अनिवर्ती चक्र, रोकदार दाँतोंके हाल या किनारेवाली पहिया।

**ratchet[2], ratch[2]** vv. t. रोकदार दाँते जड़ना।

**rate[1]*** रेट् n. अर्घ, **पौरकर-उपशुल्क,** उपशुल्क, उपकर (*taxes & ~s*); अनुमान, प्रमाण; **भाव,** निर्ख, (कलन) **दर[F]***; जव, गति[F], वेग, रफ्तार[F] (*unemployment is growing at a fearful ~*); **घटाबढ़ी अन्तर;** मूल्य, दाम, कीमत[F], हिसाब; मूल्य निर्धारण, करनिर्धारण; कोटि[F], कक्षा[F], श्रेणी[F], दर्जा; अनुपात; *at any ~* किसी प्रकार, कमसे कम, बहरहाल; *at that ~* इस अनुमानसे तो, इस हिसाबसे तो, इस तरहसे तो;

~cards, ~ contract, ~ cutting, ~ fixer, ~list, ~-measure, ~ measurer, ~ payer, ~s committee, ~s proposed, ~ structure.

**rate[2]** v. t. & i. सम्मान करना, आदर करना, कद्र[F] करना; गुणका मूल्य लगाना, योग्यता[F]का दाम लगाना; दाम लगाना; गिनना, मानना, समझना (*I ~ him among my benefactors*); मूल्यांकन करना, दाम स्थिर करना, मोल लगाना; स्थानीय कर लगाना; (नौ-सैनिकके) अधीन होना, पद माना जाना।

**rate[3]** v. t. & i. चपेटना, डाँटना, फटकारना, झिड़कना, धमकाना, ताना मारना, बुरा-भला कहना; आक्रमण करना, झपट पड़ना।

**rateable** रे'टॅबॅल् a. अर्घ्य, करयोग्य, (*~ value*); (का०) **उपशुल्क्य,** उपशुल्कयोग्य (*~ property*); अनुमेय, प्रमेय (*~ distribution*); भाव करने योग्य, मूल्य करने योग्य, दाम लगाने योग्य, हिसाब करने लायक; कोटि[F] निर्धारित करने योग्य, श्रेणीविभाजन योग्य, दर्जा बनाने लायक; आनुपातिक, यथानुपात।

**rated** –टिड् a. अर्घित, निर्धारितार्घ, निर्धारित।

**rater** रे'टॅर् n. (दौड़-प्रतियोगी) केलिपोत, विहार-नौका[F]।

**-rater** पोत (10-~, 2 1/2-~)।

**rath** राथ् n. (प्रा० आयरलैण्डमें) प्रागैतिहासिक पार्वत्य दुर्ग; अति प्राचीन पहाड़ी किला, T.

**rathe[1]** रेद् n. (ऋतु[F]में) पहले होनेवाले सेब, मटर[F] इत्यादि।

**rathe[2]** a. (का०) (वर्ष या दिनमें) बहुत पहले आनेवाला, ऋतुपूर्व विकसित, समयसे पहले खिलनेवाला या फलनेवाला।

**rather** रा'दॅर् adv. यथार्थतः, यथावत्, वस्तुतः, वास्तवमें, दरअसल; प्रायः, विशेषतः; अधिकतर, अधिकांश; किसी प्रकार; बल्कि; भले ही; थोड़ा-थोड़ा, कुछ-कुछ, एक प्रकारसे, कुछ हदतक, (*I ~ think you know him*); यथेष्ट, यथेच्छ, यथाभिमत, अपेक्षाकृत, (*would much ~ not go*); (बोल०) अवश्यमेव, निश्चय, निःसन्देह, बेशक; *the ~ that* विशेषतः इसीलिए, इसीलिए और भी कि।

**rathe-ripe, rathripe** रेद्'राइप्, रैथ्'राइप् aa. अकाल-प्रौढ़, ऋतुपूर्व पकनेवाला।

**rathskeller**⊙ राट्'स्के'लॅर् n. मद्यशाला[F], शराब-घर, ठेका।

**raticide** रैं'टिसाइड् n. मूषघ्न, मूषकघात, चूहामारक दवा।

**ratification** रैटिफिके'शॅन् n. (का०, राज०) **अनुसमर्थन,** सम्पुष्टि[F], विशोधन, **सत्यांकन,** संस्तम्भन, स्थिरीकरण, अनुपोषण, पुष्टीकरण, दृढ़ीकरण।

**ratified** –'टिफ़िड् a. अनुसमर्थित, सम्पुष्ट, सम्पोषित, स्थिरीकृत, सत्यांकित।

**ratifier** –फ़ाइॲर् n. अनुसमर्थक, सम्पोषक, विशोधक; संस्तम्भक, स्थिरीकर्ता, पुष्टिकर्ता।

**ratify** –इ v. t. **अनुसमर्थन करना,** अनुमोदित करना, प्रमाणित करना, न्याय्य ठहराना, उचित ठहराना; विशोधित करना, दोहराना, ठीक करना; संस्तम्भित करना, अनुपोषित करना, स्थिर करना, दृढ़ करना; निश्चित करना।

**rating[1]** रे'टिंग् n. कवलन, वेधन; वर्गक्रम; समादरण, सम्मान; (शिक्षा०) **योग्यता-क्रम-निर्धारण,** मूल्यांकन, शुल्कनिरूपण, करनिर्धारण; निश्चित मूल्य, निर्धारित कर; (जहाजके रजिस्टरोंमें अंकित) श्रेणी[F], पद, दर्जा; अनाज्ञप्त नाविक; (दौड़-प्रतियोगी विहार-नौकाओं[F]की) कोटि[F], श्रेणी[F]; (pl.) खेरवाह (*~ barracks, ~ canteen, ~ lavatory, ~ library, ~ mess*); ~ scale निर्धारण-मान।

**rating[2]** n. भर्त्सना[F], तिरस्कार, झिड़की[F], घुड़की[F], डाँट-फटकार[F], झाड़-झपट[F]।

**ratio** रे'शिओ n. (pl. -s) निष्पत्ति[F], (रसा०, ग०, भौ०) **अनुपात,** प्रमाण; (दो वस्तुओं[F]का) आनुपातिक सम्बन्ध, मूल्यानुपात; भागफल;

~ arm, ~ chart, ~ cognoscendi, ~ essendi ~ scale, ~ test.

**ratiocinate** रैटि(शि)ऑ'सिनेट् v.i. तर्क करना, विचार करना, युक्तिपूर्वक विचार करना, सन्याय विमर्श करना, बहस[F] करना।

**ratiocination** –ने'शॅन् n. विमर्श, वितर्क, विवाद, युक्ति, (तर्क०) **अनुगमन; निगमन, तर्क-शक्ति[F],** बहस[F]।

**ratiocinative** –सिनेटिव् a. तर्कसम्मत, युक्तिपूर्ण, विचारपूर्ण; विवादग्रस्त।

**ration** रै(रे)'शॅन् n. अन्न, खाद्य, **रसद[F],** अनाज; समभक्त, सीधा; खाद्य-परिमाण, अन्नमात्रा[F], आहारांश, खूराक[F]; समपात, खाद्य-वस्तु[F], भोजनका सामान, निश्चित खाद्य-परिमाण, (पशुपालन, कृषि०) **राशन;**

~ account, ~ allowances, ~ book, ~ card, ~ card-holder, ~ depot, ~ money, ~ office, ~ permit, ~ scale, ~ shops, ~

store, ~ strength.

**rational**[1] रै'शॅनॅल् n. उपपत्ति^F, युक्तियोग ।

**rational**[2] a. विज्ञ, ज्ञानी, सज्ञान, व्युत्पन्न, सचेतन, विवेकी, बौद्धिक, विचारशील, विचारवान्, तर्कशील, समझदार; युक्त, उपपन्न, संगत, युक्तिमूलक, युक्तिपूर्ण, न्यायानुरूप, न्याय्य, यथोचित, यथायोग्य; अकरणीगत, करणी-चिह्नके बिना व्यक्त करने योग्य; (चि०) मीमांस्य, तर्कसंगत; (गणित) **परिमेय**; ~ dress नेकरवाकर; ~ horizon (गणि०) **दृष्ट क्षितिज**; *has ~ leanings in religion* अन्धविश्वासी नहीं है;
~ behaviour, ~ coefficient, ~ doubt, ~ equation, ~ explanation, ~ fraction, ~function, ~ idealism, ~ intent, ~ interpretation, ~ mechanics, ~ number, ~ operation, ~ principle, ~ representation, ~ scale, ~ selection, ~ self, ~ therapeutics, ~ thinking, ~ utilitarianism, ~ will.

**rationale** —ने'लि n. (चि०) मीमांसा^F; युक्तियुक्त विवरण, हेतुवाद-समन्वित विवरण; उपपत्ति^F, मूल कारण, तर्क-आधार ।

**rationalism** —शॅनॅलिज़्म् n. हेतुवाद, कारणवाद, युक्तिवाद, बुद्धिवाद, (दर्श०) **तर्कबुद्धिवाद, तर्कनावाद** ।

**rationalist**—लिस्ट् n. & a. हैतुक, हेतुवादी, युक्तिवादी ।

**rationalistic** —टिक् a. परिमेयात्मक; तर्कवादी; हेतुवादी; सहेतु, युक्तियुक्त, युक्तिपूर्ण ~ intuitionism (दर्श०) **तर्कनापरक अन्तःप्रज्ञावाद, तर्कबुद्धिपरक, अन्तःप्रज्ञावाद**; ~ naturalism (दर्श०) **तर्कनावादी प्रकृतिवाद** ।

**rationality** —नै'लिटि n. तर्क, उपपत्ति^F, युक्तता^F, न्याय्यता^F, विच्छित्ति^F, चेतनत्व, चैतन्य, चेतना^F, अवबोध, तर्कशक्ति^F, ज्ञानशक्ति^F ।

**rationalization**—नॅलाइज़े'शॅन् n. वैज्ञानिक व्यवस्था^F, (शिक्षा०) **औचित्यस्थापन**, विवेक संगति^F, (दर्श०) **व्याज-समर्थन; यौक्तिकीकरण**, (अर्थ०) **युक्तिकरण, युक्तिसंगत बनाना**; (ग०) **परिमेयीकरण** (~*policy*), सहयोगात्मक वैज्ञानिक व्यवसाय संगठन; अभिनवीकरण, सुधार ।

**rationalize** —शॅनॅलाइज़् v.t. & i. तर्कान्वित करना, सिद्ध करना, प्रमाणित करना, युक्तियुक्त बनाना, बुद्धिगम्य बनाना; हेतुवादी बनाना, तार्किक होना; (गणि०) करणी-रहित करना; (किसी व्यवसायका) परिष्कार करना, सुधार करना ।

**rationalized** a. वैज्ञानिकित, बुद्धिगम्य, नवीकृत ।

**rationalizing** —ज़िंग् a. तर्कानुकूली, (गणि०) **परिमेयकारक** (~ factor), करणीहार खण्ड ।

**rationing** रै'शॅनिंग् n. समवितरण, समभाजन, नियन्त्रित वितरण; नियन्त्रण, (अर्थ०) **राशन; राशनबन्दी**^F; ~ of credit (वाणि०) **उधारक्षमता-नियतन**;
~ commitments, ~ department, ~ enquiry order, R~ Inspector, ~ office, ~ officer, ~ order, ~ organization, ~ preparatory measures order, ~ statistics.

**ratite** रै'टाइट् a. अकूटिका (पक्षियोंकी शुतुरमुर्ग आदि जाति^F का) ।

**ratlin(e), -ling** रैट्'लिन्, -लिंग् n. (प्रायः pl. पोतमें मस्तूलकी रस्सियों^F पर) सीढ़ी^F की तरह लगी हुई रस्सियाँ^F ।

**ratoon** रॅटून्' n. इक्षुप्ररोह, इक्ष्वंकुर, ईख^F का अँखुआ; (कृषि०) **मूढ़ी**^F, **पेड़ी**^F, मूलांकुर; ~ crop (कृषि०) **पेड़ी**^F, **मूढ़ी**^F ।

**rattan**[2] रॅटैन् n. वंजुल, वेत्र, प्रवेत्र, बेंत; (गृह-निर्माणमें प्रयुक्त) ताड़, खजूर; ताड़ या खजूरके तनेका टुकड़ा ।

**rattan**[3] n. डिंडिमनाद, पटह-प्रताड़न, भेरी^F बजना, ढोलक बजना, ढोल बजना ।

**rat-tat, ratatat, rat-tat-tat** रैट्-टैट्', रैटॅटैट्', रैट्'-टॅट्-टैट nn. खट्-खट्-खट्, खटखटाहट^F ।

**ratteen** रॅटीन्' n. ऊर्णवस्त्र-विशेष, एक ऊनी कपड़ा, रट्टीन ।

**ratten** रै'टॅन् v.t. (किसी कारीगर या मालिकके कल-पुर्जे इत्यादि तोड़-फोड़कर) क्षति^F पहुँचाना, सताना, तंग करना; बायकाट करना ।

**ratter** —टॅर् n. मूषमार, चूहेका शिकार करनेवाला ।

**rattinet** रैटिने'ट् n. = RATTEEN.

**ratting** —टिंग् n. मूषमारण, मूषक-विनाशन, चूहोंका मारना ।

**rattish**—टिश् a. मूषाभ, मूषवत्, मूषक-सदृश, चूहों-जैसा ।

**rattle**[1] —टॅल् n. (बच्चोंका खिलौना), (इति०) **झुनझुना**; शिंजनी, T. (अमेरिकामें) रैटल नामक सर्पकी पूँछ^F की घरेरियाँ^F; (पकनेपर छीमी^F खड़खड़ानेवाले) पौधोंकी जातियाँ^F; खटखट, खड़खड़ाहट^F, खनखनाहट^F, भड़भड़ाहट^F, झनझनाहट^F, प्रलाप, बकवास^F, टॅ-टॅ^F, टर्र-टर्र^F, गुल-गपाड़ा, शोर-गुल; घरर-घरर (*death-*~); ~-brain, ~-head, ~-pate मूढ़, निर्बुद्धि ⊙, बुद्धिहीन, बुद्धू, बददिमाग, कूढ़मग्ज; ~brained, ~headed, ~pated मूढ़, निर्बुद्धि; ~snake एक अमेरिकी साँप; ~trap रद्दी छकड़ा ।

**rattle**[2] v.i. & t. खनखनाना, खड़खड़ाना, तड़तड़ाना, झनझनाना, भड़भड़ाना; प्रलाप करना, बकते जाना, बड़बड़ाना, बेसिरपैरकी बातें^F करना; (प्रायः *on, away, along* के साथ) खड़ड़ाते हुए चलना, बेतहाशा भागना, भड़भड़ाते हुए धड़ामसे गिरना, सरपट दौड़ना, तेज सवारी^F करना; तेजी^F से पाठ करना, जल्दी-जल्दी कहना; उत्तेजित करना, उकसाना, सुस्ती^F दूर करना; घबड़वाना, डराना; तेज चलाना ।

**rattled** ⊙ —ड् a. (शराब^F पिलाकर) उन्मत्त बनाया गया ।

**rattler** —लॅर् n. खड़खड़ानेवाला, झनझनानेवाला, भड़भड़ानेवाला; छकड़ा; खनखनाता हुआ चलनेवाला एक

अमेरिकी नाग (दे० RATTLE के अन्तर्गत rattle-snake ⊙)।

**rattling**[1] –लिंग् n. क्वणन, खनखनाना, खड़खड़ाना; खनखनाहट[F], खड़खड़ाहट[F]; प्रजल्पन।

**rattling** a. पुष्ट, प्रबल, प्रचण्ड, तीव्र, तेज, फुर्त, (*a ~ wind*); (*good* इत्यादिके पूर्व) सातिशय, विशेष रूपसे, बहुत ही, (*had a ~ good run, dinner*)।

**ratty** रै'टि a. चूहे-सा; क्रोधी, चिड़चिड़ा, तुनुकमिजाज, बदमिजाज।

**raucity** रॉ'सिटि n. कर्कशता[F]; कर्णकटुता[F], कठोरता[F], भारीपन, भर्राहट[F], फटापन, बैठापन (विशे० आवाज[F]का)।

**raucous** रॉ'कस् a. कर्कश, कर्णकटु, कठोर, खरखरा, भारी, भर्राई, फटी, बैठी (आवाज[F])।

**raughty** रॉ'टि a. दे० RORTY.

**ravage** रै'विज् n. ध्वंस, विध्वंस, उद्ध्वंस, नाश; विप्लव, उपद्रव, लूट-खसोट[F], तबाही[F]; (विशे० pl.) विध्वंस-परिणाम, उपद्रव-फल; क्षति[F]।

**ravager** –जॅर् n. ध्वंसक व्यक्ति, विध्वंसक व्यक्ति, उध्वंसक व्यक्ति, उच्छेदक, नाशक व्यक्ति; विप्लवी, उपद्रवी, लूट-खसोट[F] करनेवाला, तबाही[F] लानेवाला।

**R.A.V.C.** Royal Army Veterinary Corps.

**rave**[1] रेव् n. (छकड़ेकी) पटरी[F], गड़ारी[F]; (pl.) गाड़ी[F]की समाई[F] बढ़ानेके लिए) किनारोंपर लगा कठघरा, जँगला।

**rave**[2] n. (पवन, सागर इत्यादिका) घोर रव, प्रचण्ड गर्जन।

**rave**[3] v.i. & t. ध्वस्त करना, विध्वंस करना, उद्ध्वंस करना, उजाड़ना, तबाह कर देना; प्रलाप करना, प्रचण्डता[F]से बोलना, आवेशमें बोलना; (सागर या पवन आदिका) गरजना, प्रचण्ड शब्द करना; मुक्तकण्ठसे प्रशंसा[F] करना, प्रशंसा[F]के पुल बाँधना; (*about* या *of* के साथ) मुग्ध होना; पागलकी तरह बकते जाना (*~one's grief*)।

**ravel**[1] रै'वॅल् n. जटिलता[F], उलझन[F], गुत्थी[F], गाँठ[F], फँसाव।

**ravel**[2] v.t. & i. जटिल होना, क्लिष्ट होना, पेचीदा बनाना, उलझना, उलझाना, लिपटना, लिपटाना, फँसना, फँसाना, चपला करना; सुलझाना, उधेड़ना, उधड़ना, गुत्थी[F] दूर होना।

**ravelin** रैव्'लिन् n. दुर्ग-प्राकार, दुर्ग-बहिर्वेष्टन, खाई[F]के बाहरका दोरुखा मोर्चा।

**ravelling** रै'वॅलिंग n. उलझन[F], गुत्थी[F], गाँठ[F], फँसान[F], पेचीदगी[F]; विश्लेषण, सुलझाना, (परि०) उधड़ना, उधेड़ना; सुलझा हुआ डोरा।

**ravelment** –ल्मॅन्ट् n. जटिलता[F], क्लिष्टता[F], पेचीदा-पन, उलझन[F], लिपटन[F], चपलेदाजी[F]।

**raven**[1] रै'वॅन् n. काकोल, द्रोणकाक, काला कौआ, पहाड़ी कौआ।

**raven**[2] v.t & i. डाका डालना, लूटना, लूटपाट[F]का दाँव लगाना, शिकारकी तलाश[F] करना; भुक्खड़की तरह खाना, भकोसना, निगलना; मरभुखा होना, पेटू होना, लालच करना।

**raven**[3] a. मेचक, काला स्याह, आबनूसी; ~ locks काले बाल।

**ravener** रै'वॅनॅर् n. तस्कर, चौर, चोर, डाकू, लुटेरा; घस्मर, बहुभुक्, बहुभोजी, अतिभोजी, भुक्खड़, मरभुख।

**ravening** –निंग् n. तस्करता[F], चोरी[F], डाका, लूट[F]।

**ravenous** –नॅस् a. लुटेरा, लोलुप, लोभी, लालची; क्षुधातुर, घस्मर, क्षुधार्त, बुभुक्षित, बहुभोजी, भुक्खड़, पेटू, भूखा।

**ravenousness** –निॅस् n. क्षुधार्तता[F], बुभुक्षा[F], लोलुपता[F]।

**raver** रे'वॅर् n. कोपी, क्रोधी, रोषी, गुस्सेबाज।

**ravin** रै'विन् n. (का०) डाका, लूट-पाट[F], लूटखसोट[F]; beast of ~ हिंसक पशु, शिकारी जानवर।

**ravine** रॅवीन् n. कन्दरा[F], खोह[F], खड्ड, उपघाटी[F], गहरी पतलीघाटी[F], (*~ land*), (प्रा० भू०) **तंगघाटी**, नाड़[F]; ~ land **गलीदार भूमि**[F]।

**ravined** –ड' a. कन्दरामय, खोह-खड्डवाला, घाटी या दर्रेवाला।

**raving** रे'विंग् n. (प्रायः pl.) गर्जन[F], प्रलाप, बड़बड़।

**ravioli** –विओली n. मांसका समोसा, पैटी[F]।

**ravish** रै'विश् v.t. अपहरण करना, हर ले जाना, छीन ले जाना; (मृत्यु[F], परिस्थितियों[F] आदिके लिए) जीवन या दृष्टि[F]से परे ले जाना; आधर्षण करना, बलाद्भोग करना, (का०) **बलात्कार करना**, सतीत्व नष्ट करना; आनन्द-विभोर करना, मस्त करना; मुग्ध करना, मोहित करना।

**ravished** –ड् a. धर्षित, बलाद्भुक्त, बलात्कृत।

**ravisher** –शॅर् n. आधर्षक, बलाद्भोक्ता, (का०) **बलात्कारी**, बलात्कार करनेवाला; अपहर्ता, अपहरण करनेवाला।

**ravishing** –शिग् a. आधर्षणकारी, अपहरणकारी; चित्ताकर्षी।

**ravishment** –श्मॅन्ट् n. आधर्षण, बलाद्भोग, (का०) **बलात्कार**; अपहरण।

**raw**[1] रॉ n. (मनुष्यों तथा घोड़ोंके चमड़ेका) कच्चा घाव, मर्मस्थल, दुखती जगह[F]।

**raw**[2] v.t. खरोंचना, मलना, दलना, खरहरा करना, खराश डालना; मलकर ताजा कर देना, रगड़कर साफ कर देना।

**raw**[3] a. अप्रौढ़, अपरिष्कृत, अपरिपक्व, असम्पूर्ण, अकृत, अनिर्मित, अधूरा, (कृषि०, रसा०) **अपक्व, कच्चा** (*the finished product of one industry is the ~ material of others*); **असंस्कृत**, अनलंकृत, फूहड़, अनगढ़; असिद्ध, अकुशल, अनभ्यस्त, अनुभवहीन, नौसिखुआ; त्वग्विदारित, चमड़ा उधेड़ा हुआ; संवेदनशील, व्यथामय, कष्टपूर्ण, कष्ट देनेवाला; (वायुमण्डल या दिन आदिके लिए) शीत, शीतल, नम, तर, ठण्डा; (शैली आदि) भयानक, विकराल, डरावना; ~-boned कृश, क्षीण, दुर्बल, हड्डियों[F]का ढाँचा; ~ hide अपरिष्कृत

चर्म, वेकमाया चमड़ा, कच्चा चमड़ा; ~ material उपादान, मौलिक द्रव्य, कच्चा माल; *touch* one *on the* ~ मर्माघात करना, मार्मिक क्लेश पहुँचाना;
~ batch, ~ beef juice, ~-coloured, ~ cotton, ~ cotton trade, ~-cullet, ~ drug, ~-edged, ~-faced, ~ fruit, ~ grain, ~-handed, ~ head, ~-headed, ~ hide, ~ humus, ~-looking, ~ material, ~ mix, ~-mouthed, ~-nosed, ~ nourishment, ~ opium, ~ produce, ~ product, ~ recruit, ~-ribbed, ~ rice, ~ rubber, ~ score, ~ sewage, ~ sienna, ~ silk, ~ sludge, ~ spirit, ~ stock, ~-striped, ~ tobacco, ~ umber, ~ vegetable, ~ vermiculite, ~ water, ~ wool.

**rawish** –'इश् a. कच्चा-सा, अधकचरा।

**rawness** –'निस् n. अप्रौढ़ता^F, अपरिष्कृति^F, अपरिपाक, अपरिपक्वता^F, कच्चापन; असम्पूर्णता^F, अकृतता^F, अनिर्मितता^F, अधूरापन, फूहड़पन।

**ray¹*** रे' n. मयूख^F, मरीचि^F, अंशु, कर, (भौ०, चि०) किरण^F*, रश्मि^F; (चि०) अर; (जीव०) शंकुश; भुजा^F; T.; प्रकाशरेखा^F; प्रसारणरेखा^F; प्रकाश, रोशनी^F; (ला०), आनन्दवर्धक प्रभावका अवशेष, आश^F, सुसन्देश; व्यासार्ध; विकिरणशील रेखाओं^Fमेंसे कोई; (वन०) जुटे फूलका बहिर्भाग; ~-therapy = RADIOTHERAPY;
~ acoustics, ~ blight, ~ canal, ~ cell, ~ field, ~ fishery, ~ floret, ~ fungus, ~ shade, ~ shake, ~ tracing.

**ray²** v. i. & t. (ज्योति^F, विचार, आशा^F आदिके लिए) विकीर्ण होना, किरणोंका समान फैलना, फैलाना, प्रकट होना, झलकना, चमकना, चमकाना, दिखाई पड़ना।

**ray³** n. शार्क-सदृश बड़ी मछलियों^Fकी जातियाँ^F (विशे०, स्केट)।

**Rayah** राइ'अॅ n. तुर्कोंकी गैरमुस्लिम प्रजा^F या रियाया^F।

**rayed** रेड्' a. किरणित, तेजोमय, ज्वलन्त, प्रकाशित, चमकीला, उजला।

**rayless** रे'लिस् a. किरणविहीन, अन्धकारमय, अँधेरा।

**raylet** –लिट् n. सूक्ष्म रश्मि^F, छोटी किरण^F।

**rayon** रे'अॅन् n. कौशेयक, कृत्रिम कौशेय, कृत्रिम रेशम, (रसा०) रेयान।

**raze, rase** रेज़्', रेज़् vv. t. (ब्व०) हल्की चोट^F देना; घिसकर साफ कर देना, खुरचना; छीलना, रगड़ना; उन्मूलित करना, उच्छिन्न करना, काटना; (नगर, गृह, दीवार^F आदि) भूमिसात् करना, मटियामेट कर देना, ढहान· [illegible]राना।

**raz** - रॅज़ी n. एक जहाज।

**razor¹** रे'ज़ॅर् n. क्षुर, छुरा, उस्तुरा; ~-bill छुरेकी तरह तेज चोंच^F; ~-billed छुरे-सी चोंचवाला; ~-edge तेज धार; जबरदस्त ढाल^F; शोचनीय परिस्थिति^F, खतरनाक हालत^F; सूक्ष्म-विभेद; ~-strop (छुरा तेज करनेका चमोटा), उस्तुराकश; *be on a* ~*-edge* संकटमें पड़ना; (गुण०) तीक्ष्ण, पैना, पैनी धारवाला, तेज;
~ blade, ~ bladed, ~-bowed, ~ cam, ~-edged, ~-fish, ~-grinder, ~ keen, ~-leaved, ~ maker, ~ making, ~-shaped, ~-sharp- ~-tongued, ~-witted.

**razor²** v.t. (ब्व०) बाल बनाना, मूँड़ना; छुरा फेरना, उस्तुरा चलाना; काटकर साफ कर देना।

**razz** ⊙ रैज़्' n. (अस्वीकृति-सूचक शब्द) शि-शि^F, हश्-हश्।

**razzia** रै'ज़िअॅ n. (विशे० द० अफ्रीकाके मुसलमानों द्वारा) अभियान, आक्रमण, हमला, लूट^F, छापा, रजिया।

**razzle (-dazzle)** रै'ज़ॅल् (-डै'ज़ॅल्) n.(बोल०) उत्सव, प्रेमक्रीड़ा^F, खेल-तमाशा, नाचरंग; धूमधाम^F, हलचल^F, चहल-पहल^F, दौड़-धूप^F।

**R-boat** आर्-बोट्' n. जर्मनीकी तेज मोटर^F, माइन स्वीपर।

**R.B.** Rifle Brigade.

**Rb.** Rubidium.

**R.B.A.** Royal Society of British Artists.

**R.C.** Roman catholic; Reconnaissance Corps; Red Cross; Range Clerk; Receipt Clerk; Registration Certificate; Registration Clerk, Registry Clerk.

**R.C.A.** Royal Canadian Academy; Royal College of Art.

**R.C.A.F.** Royal Canadian Air Force.

**R.C.C.** Reinforced Cement Concrete.

**R.C.M.** Royal College of Music; Regimental Court-Martial.

**R.C.N.** Royal Canadian Navy; Royal College of Nursing.

**R.C.P.** Royal College of Physicians.

**R.C.S.** Royal College of Surgeons; Royal Corps of Signals; Registrar, Co-operative Societies.

**R.D.** Rural Dean; Reserve (Officer's) Decoration; Registered Dealer; Release Diary; Revenue Department; Revenue Deposit; Rural District.

**r.d.** refer to drawer (Bank term).

**Rd.** Road.

**Rd** Radium.

**R/D.** Refer to Drawer.

**R.D.I.** Royal Designer for Industry.

**R.E.** Royal Engineers; Royal Society of Etchers and Engravers; Royal Exchange; Resident Engineer.

चर्म, बेकमाया चमड़ा, कच्चा चमड़ा; ~ material उपादान, मौलिक द्रव्य, कच्चा माल; *touch* one *on the* ~ मर्माघात करना, मार्मिक क्लेश पहुँचाना;
~ batch, ~ beef juice, ~-coloured, ~ cotton, ~ cotton trade, ~-cullet, ~ drug, ~-edged, ~-faced, ~ fruit, ~ grain, ~-handed, ~ head, ~-headed, ~ hide, ~ humus, ~-looking, ~ material, ~ mix, ~-mouthed, ~-nosed, ~ nourishment, ~ opium, ~ produce, ~ product, ~ recruit, ~-ribbed, ~ rice, ~ rubber, ~ score,~ sewage, ~ sienna, ~ silk, ~ sludge,~ spirit, ~ stock, ~-striped, ~ tobacco, ~ umber, ~ vegetable, ~ vermiculite, ~ water, ~ wool.

**rawish** –'इश् a. कच्चा-सा, अधकचरा ।

**rawness** –'निस् n. अप्रौढ़ता^F^, अपरिष्कृति^F^, अपरिपाक, अपरिपक्वता^F^, कच्चापन; असम्पूर्णता^F^, अकृतता^F^, अनिर्मितता^F^, अधूरापन, फूहड़पन ।

**ray**[1]* रे' n. मयूख^F^, मरीचि^F^, अंशु, कर, (भौ०, चि०) किरण^F^*, रश्मि^F^; (चि०) अर; (जीव०) शंकुश; भुजा^F^; T.; प्रकाशरेखा^F^; प्रसारणरेखा^F^; प्रकाश, रोशनी^F^; (ला०), आनन्दवर्धक प्रभावका अवशेष, आशा^F^, सुसन्देश; व्यासार्ध; विकिरणशील रेखाओंमेंसे कोई; (वन०) जुटे फूलका बहिर्भाग; ~-therapy = RADIOTHERAPY;
~ acoustics, ~ blight, ~ canal, ~ cell, ~ field, ~ fishery, ~ floret, ~ fungus, ~ shade, ~ shake, ~ tracing.

**ray**[2] v. i. & t. (ज्योति^F^, विचार, आशा^F^ आदिके लिए) विकीर्ण होना, किरणोंका समान फैलना, फैलाना, प्रकट होना, झलकना, चमकना, चमकाना, दिखाई पड़ना ।

**ray**[3] n. शार्क-सदृश बड़ी मछलियों^F^की जातियाँ^F^ (विशे०, स्केट) ।

**Rayah** राइ'अँ n. तुर्कीकी गैरमुस्लिम प्रजा^F^ या रियाया^F^ ।

**rayed** रेड् a. किरणित, तेजोमय, ज्वलन्त, प्रकाशित, चमकीला, उजला ।

**rayless** रे'लिस् a. किरणविहीन, अन्धकारमय, अँधेरा ।

**raylet** –लिट् n. सूक्ष्म रश्मि^F^, छोटी किरण^F^ ।

**rayon** रे'अॉन् n. कौशेयक, कृत्रिम कौशेय, कृत्रिम रेशम, (रसा०) रेयान ।

**raze, rase** रेज़्', रेज़् vv. t. (व्व०) हल्की चोट^F^ देना; घिसकर साफ कर देना, खुरचना; छीलना, रगड़ना; उन्मूलित करना, उच्छिन्न करना, काटना; (नगर, गृह, दीवार^F^ आदि) भूमिसात् करना, मटियामेट कर देना, ढहाना, गिराना ।

**razee** रेंज़ी n. एक जहाज ।

**razor**[1] रे'ज़र् n. क्षुर, छुरा, उस्तुरा; ~-bill छुरेकी तरह तेज चोंच^F^; ~-billed छुरे-सी चोंचवाला; ~-edge तेज धार; जबरदस्त ढाल^F^; शोचनीय परिस्थिति^F^, खतरनाक हालत^F^; सूक्ष्म-विभेद; ~-strop (छुरा तेज करनेका चमोटा), उस्तुराकश; *be on a* ~-*edge* संकटमें पड़ना; (गुण०) तीक्ष्ण, पैना, पैनी धारवाला, तेज;
~ blade, ~ bladed, ~-bowed, ~ cam, ~-edged, ~-fish, ~-grinder, ~ keen, ~-leaved, ~ maker, ~ making, ~-shaped, ~-sharp- ~-tongued, ~-witted.

**razor**[2] v.t. (व्व०) बाल बनाना, मूँड़ना; छुरा फेरना, उस्तुरा चलाना; काटकर साफ कर देना ।

**razz** ⊙ रैज़्' n. (अस्वीकृति-सूचक शब्द) शि-शि^F^, हश्-हश् ।

**razzia** रै'ज़िअॅ n. (विशे० द० अफ्रीकाके मुसलमानों द्वारा) अभियान, आक्रमण, हमला, लूट^F^, छापा, रजिया ।

**razzle (-dazzle)** रै'ज़ॅल् (-डै'ज़ॅल्) n.(बोल०) उत्सव, प्रेमक्रीड़ा^F^, खेल-तमाशा, नाचरंग; धूमधाम^F^, हलचल^F^, चहल-पहल^F^, दौड़-धूप^F^ ।

**R-boat** आर्-बोट्' n. जर्मनीकी तेज मोटर^F^, माइन स्वीपर ।

**R.B.** Rifle Brigade.

**Rb.** Rubidium.

**R.B.A.** Royal Society of British Artists.

**R.C.** Roman catholic; Reconnaissance Corps; Red Cross; Range Clerk; Receipt Clerk; Registration Certificate; Registration Clerk, Registry Clerk.

**R.C.A.** Royal Canadian Academy; Royal College of Art.

**R.C.A.F.** Royal Canadian Air Force.

**R.C.C.** Reinforced Cement Concrete.

**R.C.M.** Royal College of Music; Regimental Court-Martial.

**R.C.N.** Royal Canadian Navy; Royal College of Nursing.

**R.C.P.** Royal College of Physicians.

**R.C.S.** Royal College of Surgeons; Royal Corps of Signals; Registrar, Co-operative Societies.

**R.D.** Rural Dean; Reserve (Officer's) Decoration; Registered Dealer; Release Diary; Revenue Department; Revenue Deposit; Rural District.

**r.d.** refer to drawer (Bank term).

**Rd.** Road.

**Rd** Radium.

**R/D.** Refer to Drawer.

**R.D.I.** Royal Designer for Industry.

**R.E.** Royal Engineers; Royal Society of Etchers and Engravers; Royal Exchange; Resident Engineer.

**Re** Rhenium.

**re.** regarding, relating.

**re-**[3] पुनः-, पुनर्-, पुनस्-, फिर, दुबारा (*~adjust, ~affirm, ~apparel, ~arm, ~arrange, ~asset, ~baptism, ~coin, ~organize, ~write, ~consider, ~constitute*); मिथः-, परस्पर, पारस्परिक, आपसका, आपसमें, उलटे, बदलेमें (*~act, ~ciprocal, ~compense, ~crimination*); प्रति, विरोधी (*~bel, ~calcitrant, ~luctance, ~sist, ~volt*); अन्-, पृष्ठ-, पश्च-, पश्चात्, अनन्तर, पीछे, बादमें (*~lic, ~linquish, ~lish, ~main, ~morse*); निर्जनता, गुप्तता, गोपनीयता, एकान्तवास, अवकाश-ग्रहण इत्यादिके अर्थमें (*~cluse, ~condite, ~course, ~fuge, ~mote*); पृथक्-, अलग, दूर, बहुत दूर, बाहर, नीचे इत्यादिके अर्थमें (*~bate, ~lax; ~lease, ~miss, ~nounce, ~press*); प्रगाढ़, गाढ़ा, अत्यधिक, तीव्र, बढ़ता हुआ इत्यादिके अर्थमें (*~dolent, ~double, ~doubtable, ~bound*); अ-, अन्-, अन- (*~proach, ~proof, ~probate*)।

**re**[1] रे' n. (सरगमका दूसरा सुर), रे।

**re**[2] (*prep.* जैसा) विषयमें, बारेमें, बाबत।

**re-absorption** ⊙रीॲब्सॉर्प्'शॅन् n. = RESORPTION; (चि०) **पुनरवशोषण**।

**reacceptance** ⊙रि'ॲक्से'प्'टॅन्स् n. (बैंक०) **पुनःसकार**; (ग०) **प्रतिघात** (*~coil*)।

**reaccustom** ⊙रीॲकस्'टॅम् v.t. पुनः अभ्यस्त करना या होना, फिरसे आदी बनाना या होना।

**reach**[1] रीच्' n. विषय, प्रसार, पहुँच[F]; प्रभाव-क्षेत्र, हाथ इत्यादिकी रसाई[F]; परिधि[F], आयतन, फैलाव, घेरा, दायरा (*has a wide ~*); (नौवि०) पालके रस्सेकी लम्बाई[F]; (नदी[F]का) पाट।

**reach**[2] v.t. & i. व्याप्त होना, विस्तृत होना, व्यापक होना, बढ़ना, बढ़ाना, फैलना, फैलाना; आगे बढ़नेका प्रयत्न करना, आगे बढ़नेके लिए हाथ-पैर मारना; हस्तगत करना, प्राप्त करना; पहुँचना, पाना, हाथ आना (*he ~ed his goal*); अधिकृत करना, वशमें लाना, जीतना, काबूमें लाना, पकड़ना, लेना; ~-me-down (बोल०; वस्त्र या पोशाक[F]) पूर्वनिर्मित, तैयार, रेडीमेड।

**reachable** —'चॅबॅल् a. प्राप्तव्य, गन्तव्य, पाने योग्य, पहुँच[F]के भीतर।

**reacher** —चॅर् n. प्रसारी, पहुँचनेवाला, फैलनेवाला।

**reaching** ⊙रि'ॲचिंग n. **समकोण गति[F]**।

**react** रि'ॲक्ट्' v.i. प्रतिकार करना, प्रतिक्रिया[F] करना; प्रत्याघात करना; प्रत्याक्रमण करना, जवाबी हमला करना; पूर्वरूप होना, परिवर्तित होना, बदल जाना; प्रभावित होना, असर पड़ना (प्रायः *upon* के साथ); घृणा[F]से प्रेरित होना; उल्टी ओर मुड़ पड़ना, पीछेकी ओर झुक जाना; (रसा०) सक्रिय करना या होना, गति[F] प्रकट करना, प्रत्यक्ष करना, प्रभावित करना (*nitrous oxide ~s upon the metal*)।

**reactance** रि'ॲक्'टॅन्स् n. (रसा०, भौ०) **अवरोध**, **प्रतिबाधा[F]**, प्रबाधा[F], (विद्यु०) **प्रतिकार्यता[F]**: (*~ voltage*), प्रतिकर्म।

**reactant** —न्ट् n. (रसा०) **अभिकारक**, प्रतिकारक, प्रतिकारी; प्रतिघाती, प्रत्याक्रामक, जवाबी हमलेवर।

**reacting** —टिंग् a. प्रबाधी, प्रतिकारी, प्रतिक्रियात्मक।

**reaction*** —'शॅन् n. प्रतिकर्म, (भौ०, जीव०) **प्रतिक्रिया[F]***;- (रसा०) **क्रिया[F]**, **अभिक्रिया[F]**; (यंत्र०) **आलम्ब बल**; (अंग या अवयव आदिकी) संवेदना[F]; (उद्दीपन आदिके प्रति अंग आदिकी बाह्य जगत्के साथ) सहानुभूति[F]की भावना[F]; पुनरावर्तन, पूर्वतन स्थिति[F]में वापस आ जाना; घात-प्रतिघात; प्रत्याक्रमण, जवाबी हमला; पूर्वाभिमुखी प्रवृत्ति[F], पीछे जानेवाली प्रकृति[F], प्राचीनता[F]की अभिरुचि[F], पुरानी बातों[F]की ओर झुकाव;
~ chamber, ~ choke, ~ coil, ~ cylinder, ~ flocculation, ~ formation, ~ isochore, ~ isotherm, ~ order, ~ pattern, ~ product, ~ rim, ~ time, ~ time experiment, ~ turbine.

**reactional** —नॅल् a. प्रबाधात्मक, प्रतिक्रियात्मक (*~ phase*)।

**reactionary** —नॅरि a. & n. प्रतिक्रियावादी, प्रतिक्रियाजनक, प्रतिक्रियाशील, प्रतिक्रियात्मक, प्रतिगामी, उन्नति-प्रतिरोधक।

**reactionist** —निस्ट् n. प्रतिक्रियावादी; प्रतिरोधक।

**reactivate** —'टिवेट् v. t. सक्रिय करना, पुनःक्रियाशील बनाना।

**reactivation** —'वेशॅन् n. **पुनरुत्प्रेरण**, पुनःसक्रियता[F], पुनःक्रियाशीलता[F], **फिरसे सक्रिय करना**।

**reactive** —'टिव् a. प्रबाधी, (रसा०) पुनःक्रियाशील, (रसा०) **अभिक्रियाशील**, प्रतिक्रियाशील, प्रत्याघाती, प्रतिघाती;
~ component, ~ current, ~ factor, ~ load.

**reactivity** —'विटि n. प्रबाधा[F], प्रतिघात, प्रत्याघात, (रसा०) प्रतिक्रिया-क्षमता[F], पुनःक्रियाशीलता[F], (रसा०) **अभिक्रियाशीलता[F]**, प्रतिक्रिया[F], प्रतिकर्म, जवाब।

**reactor** —'टॅर् n. प्रबाधक, प्रतिकर्ता, (चि०) **प्रतिकर्मी**, प्रतिकारी, (रसा०) **अभिक्रियक**, T.

**read**[1] रीड' n. पाठ्यकाल, पढ़ाई[F]का समय (*have a short, long, good, quiet, ~*)।

**read**[2] v.t. & i. (*read*, रे'ड्) बाँचना, पढ़ना (*he ~s a letter*); अनुशीलन करना, परिशीलन करना, अध्ययन करना, स्वाध्याय करना; भेद बताना; अनुमान करना, अर्थ लगाना (*~ dreams*); भविष्य बताना, शकुन बताना; समझना, बूझना, ताड़ लेना; मनमें दुहराना, घोखना; (शब्दोंका) उच्चारण करना; (किसी

वस्तु^F^को) फटा हुआ, छपा हुआ इत्यादि पानाः भाव खोल सकना, मतलब लगा सकना, (*can ~ shorthand, music*); अर्थ निकालना, समझना, मतलब करना (*may be ~ several ways*); (लेखकके शब्दोंका) भेद जानना, रहस्य पाना; (सम्पादकके लिए, लेखक द्वारा) पाठ-भेद स्थिर करना, वैकल्पिक शब्द देना; (पाठ करके) लाना (*~ me to sleep*); (मापक यन्त्रोंका) अंक बताना (*thermometer ~s 33°*); श्रुति-मधुर होना; (पढ़कर) श्रोतापर प्रभाव डालना; *~ between the lines* गुप्त अर्थ खोज निकालना; गूढ़ार्थ ढूँढ़ना या पाना; *~ oneself in* (खुलेआम निर्धारित शपथ^F^ पढ़कर) पद ग्रहण करना, कार्यालयमें प्रवेश करना।

**readability, readableness** –डॅबि'लिटि, –नि'स्‌ nn. सुपाठ्यता^F^, सौपाठ्य, (शिक्षा०) **सुवाच्यता**^F^, पाठ-सौकर्य, पाठ-सुकरता^F^, पाठ्यता^F^, पठनीयता^F^।

**readable** री'डॅबॅल्‌ a. सुपाठ्य, (शिक्षा०) **सुवाच्य**, पाठ-सुकर, पाठ्य, पठनीय।

**readdress** रीॲड्रे'स्‌ v.t. (पत्र इत्यादिको) अनुप्रेषित करना, परिप्रेषित करना, (आये हुए पत्रको) पता बदलकर अन्यत्र भेजना, रिडायरेक्ट करना।

**reader** री'डॅर्‌ n. उपस्थापक, प्रस्तुतकार, पेशकार; पाठक, वाचक, **प्रवाचक**, अध्येता, पढ़नेवाला; अर्थ लगानेवाला, समझनेवाला, ताड़नेवाला; प्रूफ-संशोधक; (देवमन्दिर या गिरजेका) स्तोता, स्तुति-पाठक; (विश्व-विद्यालयोंमें) प्रवाचक, प्राध्यापक, शिक्षक, **रीडर** (*~ in History*); पाठ्यपुस्तक^F^, पाठावली^F^।

**readership** –शिप्‌ n. प्रवाचकत्व, प्राध्यापकत्व, उपस्थापकत्व।

**readily** रे'डिलि adv. झटिति, अविलम्ब, सत्वर, तुरन्त, तत्काल; निःसंकोच, बेखटके, बेहिचक; सानन्द, प्रसन्नता-पूर्वक; निर्बाध, निर्विघ्न, सरलतापूर्वक, सरलता^F^से।

**readiness** –डिनि'स्‌ n. उद्यतता^F^, सत्वरता^F^, तत्परता^F^, जल्दी^F^; सुविधा^F^, सुगमता^F^, सरलता^F^; प्रत्युत्पन्नता^F^, सूझ-बूझ^F^; (शिक्षा०) **आसज्जा**^F^, **तैयारी**^F^।

**reading*** री'डिंग्‌ १. n. वाचन, पढ़ना; (शिक्षा०) **पठन**, पढ़ाई^F^*, पढ़त^F^; स्वाध्याय, अध्ययन, अनुशीलन, परिशीलन; ज्ञान, शास्त्र-बोध; (पाण्डुलिपि^F^में प्राप्त) पाठ (*various ~s*); (पाठ्य-वस्तु^F^का) निश्चित गुण (*is good, dull, ~*); (प्रा० भू०) **पाठ्यांक**, (मापक यन्त्रोंका) अंक (*40° difference between day & night ~s*); व्याख्या^F^ (*what is your ~ of the situation*), अनुमान; (pl.) (भौ०) **पाठ्यांक**, **अंक**; २. a. पढ़नेका; ~-desk (पढ़नेकी) चौकी^F^ या डेस्क^F^; ~-room **वाचनालय**;

~ accelerator, ~ age, ~ book, ~ chart, ~ clerk, ~-game, ~ glass, ~ guidance, ~ lamp, ~ lens, ~ level, ~ microscope, ~ rate, ~ readiness, ~ sequence, ~ series, ~ span, ~ stage, ~ supplimentary, ~ telescope, ~ trouble.

**readjourn** रीॲजर्न्‌' v.t. पुनःस्थगित करना, फिरसे स्थगित करना।

**readjust** रीॲड्जस्ट्‌' v.t. पुनः समायोजन करना, **पुनः समंजन करना**, पुनः समीकरण करना, पुनर्व्यवस्थित करना, फिरसे मेल बिठाना या ठीक कर देना।

**readjusted** –'टि॑ड्‌ a. पुनः समायोजित, पुनर्व्यवस्थित।

**readjustment** –ट्'मॅन्ट्‌ n. पुनः समायोजन, **पुनः समंजन**, पुनः समीकरण, पुनर्व्यवस्थापन।

**readmission** रीॲड्‌मि'श्‌न्‌ n. पुनः प्रवेश, पुनः नाम-प्रवेश, फिरसे नाम लिखा जाना, दुबारा भरती^F^।

**readmit** –मिट्‌ v.t. पुनः प्रवेश करना, पुनः नाम-प्रवेश करना, फिरसे नाम लिखाना, दुबारा भरती^F^ करना।

**readmdttance** –टॅन्स्‌ n. READMISSION.

**ready**[1] रे'डि n. लक्ष्यवेधकी पूर्वस्थिति^F^, निशाना मारनेके पहलेकी हालत^F^; रायफल^F^ रखनेका ढंग या पैंतरा (*come to the ~*)।

**ready**[2] v. t. (बोल०, घुड़दौड़^F^में) चालाकी^F^से हरा देना।

**ready**[3]* a. सज्ज, सज्जित, प्रस्तुत, उत्सुक, उद्यत, समुद्यत, उन्मुख, सन्नद्ध, तत्पर, **तैयार***, बना-ठना; सुव्यवस्थित, ठीक; स्वस्थ; कृत-संकल्प, दृढ़निश्चय; सन्निहित, निकटस्थ; प्रत्युत्पन्न, सिद्ध; सक्षम, तीक्ष्ण, दक्ष, कुशाग्र, पटु, निपुण, कुशल; सहज, सुगम, सरल; शक्य, साध्य, प्राप्य, अनुकूल; निःसंकोच, बेखटका, बेहिचक; कालोचित; हस्तगत; अनायास, सुखसाध्य; द्रुत, शीघ्र, तुरत, सत्वर, अविलम्ब, झट; प्रागुपस्थित, प्राक्‌कृत, पूर्वकृत; ~ abount (नौवि०) **तैयार माँच**; ~-made clothes पूर्वनिष्पन्न वस्त्र, सिले-सिलाये कपड़े; ~-made shop सिले-सिलाये कपड़ोंकी दूकान^F^; ~-minded प्रत्युत्पन्नमति; ~ money (बोल०) सद्योरोक^F^, रोक^F^, नकद दाम; ~ poet आशुकवि; ~ reckoner सुलभ गणक, तैयार लेखा-पुस्तक^F^; ~-witted प्रत्युत्पन्न-मति, कुशाग्रबुद्धि, हाजिरजवाब;

~built, ~ cash, ~-coined, ~-cooked, ~ delivery, ~-dressed, ~-furnished, ~-grown, ~-handed, ~-made, ~-made business, ~-made garments, ~-made goods, ~ order, ~ price, ~ purchase, ~ reckoner, ~ reference, ~ sale, ~ shipping, ~-typed, ~-worded, ~written.

**reaffirm** रीॲफ़र्म्‌' v.t. पुनः पुष्ट करना, पुनः दृढ़ करना, फिरसे पक्का करना।

**reaffirmation** –मे'शॅन्‌ n. पुनः पुष्टीकरण, पुनर्दृढ़ीकरण।

**reafforest** रीॲफ़ॉ'रि॑स्ट्‌ v.t. पुनर्वनरोपण करना, पुनः वन आरोपित करना, फिरसे जंगल लगाना।

**reafforestation** –टे'शॅन्‌ n. (प्रा० भू०) **पुनर्वन-रोपण**, पुनर्वनारोपण।

**reagency** रीॲ'जॅन्सि n. प्रत्याघात-क्षमता^F^, प्रतिकार-

योग्यता^F, प्रतिकारशीलता^F ।

**reagent** –न्ट् n. (रसा०) प्रतिकर्मक, (चि०) प्रतिकर्मी, अभिकर्मक, ( ~ *bottle*) प्रतिकारक, प्रतिकर्ता, प्रतिक्रियाशील द्रव्य या शक्ति^F ।

**real**[1] री(रे)'अॅल् n. (स्पेन एवं स्पैनिश-भाषी देशोंमें) पुराना चाँदीका सिक्का, रील ।

**real**[2]* री'अॅल् a. अवितथ, तथ्यपूर्ण, यथार्थ, याथार्थिक, वास्तव, वास्तविक, सत्य, तात्त्विक, असल, असली*, सच्चा* (~ *value*); अन्वर्थ, अकृत्रिम, अकल्पित, प्राकृतिक, नैसर्गिक, स्वाभाविक, सहज; (विधि०) स्थावर, अचल ( ~ *estate*); ~ life यथार्थ जीवन; ~ property भूसम्पत्ति^F; the ~ (आदर्शके विपरीत) यथार्थ;
~ axis, ~ cort, ~ definition, ~ earning, ~ estate, ~ focus, ~ form, ~ gas, ~ image, ~ issue, ~ line, ~ mix, ~ number, ~ proposition, ~ servitude, ~ substance, ~ union, ~ wages.

**real**[3] ⊙ adv. =REALLY.

**realgar** रि'अॅल्'गॅर् n. (चि०) मनःशिला^F, मनःशिल, मनसिल ।

**realign** रीअॅलाइन्' v. t. पुनर्व्यवस्थित करना, पुनः क्रमबद्ध करना, फिरसे पंक्तिबद्ध करना ।

**realism** री'अॅलिज़्म् n. यथार्थवाद, वास्तववाद, व्यावहारिक-विचार, व्यावहारिक रीति-नीति^F; चित्रण-की यथार्थता^F, प्राकृतिक प्रतिबिम्बन, यथार्थ विवरणपर बल ।

**realist** –लिस्ट् n. & a. यथार्थवादी, वास्तववादी ।

**realistic** –'टिक् a. याथार्थिक (~ *method*); यथार्थ-वादी, वास्तववादी, जगतको सत्य माननेवाला ।

**reality** –अॅ'लिटि n. यथार्थता, याथार्थ्य, (दर्श०) वास्तविकता^F, (~ *principle*), तात्त्विकता^F, मूलरूपता^F (*reproduced with startling* ~); तथ्य, सत्य, सत्यता, सत्ता^F, वस्तुस्थिति^F, मूलरूप, प्रकृत-स्वरूप, सचाई^F, असलियत^F, हकीकत^F; *in* ~ यथार्थतः, तत्त्वतः, सचमुच, वस्तुतः ।

**realizability** रीअॅलाइज़ॅबि'लिटि n. प्राप्यता^F, रोक-करणीयता^F ।

**realizable** –अॅलाइज़ॅबॅल् a. प्राप्य, प्राप्तव्य; रोककरणीय, काबिल वसूली; अनुगम्य; कार्यान्वित होने योग्य, परिणत होने योग्य; विक्रेय ।

**realization** –ज़े'शॅन् n. प्राप्ति^F, ग्रहण, आदान; रोककरण, संग्रह (अर्थ०, का०) उगाहना, (अर्थ०) उगाही^F, वसूली^F, सिद्धि^F, निष्पत्ति^F, पूरण, सम्पादन, साधन; प्रत्यक्षीकरण; आत्मज्ञान, आत्मदर्शन; ~ account (वाणि०) नकदीकरण लेखा; ~ feeling (दर्श०) सिद्धिजन्य भावना^F ।

**realize** –अॅलाइज़् v.t. (किसी आशा^F या उपाय इत्यादिको) साधना, सिद्ध करना, चरितार्थ करना, पूर्ण करना, पूरा करना, कर दिखाना; प्रत्यक्ष करना, स्पष्ट करना, स्वरूप देना, साकार कर देना, चित्रित करना, खड़ा कर देना (*these details help to* ~ *the scene*); अनुभव करना, समझ लेना; सटीक अनुमान लगाना, ठीक अन्दाज लगाना; यथार्थ रूपमें देखना, हूबहू नकशा खींच देना; (निधि^F, सम्पत्ति^F इत्यादि) बेच या बदलकर नगदी बनाना; (धनराशि^F, नियत लाभ इत्यादि) संग्रह करना; बटोरना, उगाहना, वसूल करना; मूल्य लगाना, दाममें उठाना, बेचना ।

**realized** –ड् a. प्राप्त; रोककृत; सिद्ध, प्रत्यक्षीकृत ।

**realizedness** –निॅस् n. (दर्श०) सिद्धता^F ।

**realliance** रीअॅलाइ'अॅन्स् n. पुनर्मैत्री^F, पुनः सहयोग, पुनः सन्धि^F ।

**really** रि'अॅलि adv. यथार्थतः, वस्तुतः, निश्चयतः, वास्तवमें, सचमुच, दरअसल; मैं आपको विश्वास दिलाता हूँ, ~ ? क्या आपका यही अभिप्राय है ? यही बात^F है क्या ?

**realm** रे'ल्म् n. राष्ट्र, राज्य, देश; प्रान्त, प्रदेश, मण्डल, क्षेत्र, (जीव०) परिमण्डल; विषय (*in the entire* ~ *of literature* ) ।

**realness** री'अॅल्-निॅस् n. अवितथता^F, तथ्यपूर्णता^F, यथार्थता^F, याथार्थिकता^F, वास्तवता^F, वास्तविकता^F, सत्यता^F; तात्त्विकता^F, असलीपन, सच्चापन; अन्वर्थता^F, अकृत्रिमता^F, अकल्पितता^F, प्राकृतिकता^F, नैसर्गिकता^F, स्वाभाविकता^F, सहजता^F ।

**real-politik** रेआल् पॉलिटीक् n. वास्तविक राजनीति^F, यथार्थ राजनीति^F ।

**realtor** री'अॅल्टॉर् n. सम्पत्ति-अभिकर्ता, जायदाद^Fका एजेण्ट ।

**realty** –अॅल्टि n. स्थावर सम्पत्ति^F, अचल सम्पत्ति^F ।

**ream**[1] रीम' n. (कारतूस^Fके कोष या खोल आदिका) पेंदा, सिरा, छोर; (नौवि०) सन्धि^F, जोड़ ।

**ream**[2] n. (बोल०, विशे० इंग्लैण्डके द०-पश्चिममें; कच्चे दूधकी) मलाई^F, बालाई^F, झाग ।

**ream**[3] n. विंशी^F, रीम^F (कागजके २० दस्ते); कागजका ढेर, ढेरों कागज (*wrote* ~ *s & ~s of verse*) ।

**ream**[4] v.t. (बर्मा या टेकुएसे, धातु^Fको छेदकर) चौड़ा करना, बड़ा बनाना; छेद करना ।

**reamer** री'मॅर n. (चि०) परिछिद्रक, बर्मा, टेकुआ, छिद्रवर्धक, दाँतोंके छिद्रोंको बढ़ानेके लिए; (रेल०) T.; ~ out (रेल०) परिरूपण ।

**reanimate** रीअॅ'निमेट् v.t. अनुप्राणित करना, नया प्राण फूँकना, नयी जान^F डालना; पुनश्चेतन बनाना, पुनः सजीव कर देना, पुनर्जीवित कर देना, दुबारा जीवन देना ।

**reanimation** –मे'शॅन् n. अनुप्राणन, पुनः प्राणसंचार, पुनरुज्जीवन, पुनर्जीवन, पुनर्जीवित करना ।

**reap** रीप् v. i. & t. शस्यच्छेदन करना, (फसल^F इत्यादि) काटना, लवना, मशीन^Fसे काटकर संग्रह करना; (ला०) फसल^Fकी तरह संग्रह करना, परिणाम पाना,

फल भोगना; ~ *as one has sown* कियेका फल पाना, जैसी करनी<sup>F</sup> तैसी भरनी<sup>F</sup>, बोया पेड़ बबूलका आम कहाँ ते खाय; ~ *the fruits of* फल भोगना; *sow wind and* ~ *whirlwind* जैसा कर्म वैसा फल।

**reaper** –'पॅर् n. अभिलवक, शस्यसंग्रही (कृषि०) **फसल-कट**, काटनेवाला, लवनेवाला, कटैया, (कृषि०) **रीपर**।

**reaping**[1] –पिंग् n. अभिलवन, छेदन, कर्तन, कटाई<sup>F</sup>, (कृषि०) **काटना**।

**reaping**[2] a. छेदक, कर्तक, काटनेवाला: ~-hook हँसिया<sup>F</sup>; ~-machine कटाई<sup>F</sup>की मशीन<sup>F</sup>।

**reapparel** रीॲपै'रॅल् v.t. पुनः सज्जित करना, फिरसे कपड़े पहनना या पहनाना।

**reappear** रीॲपीॲर्' v. t. पुनः प्रकट होना, फिरसे उपस्थित होना, दुबारा हाजिर होना।

**reappearance** –रॅन्स् n. पुनरुपस्थिति<sup>F</sup>, पुनः प्रकाशन, पुनरागमन, पुनर्दर्शन, **उन्मीलन**।

**reappoint** रीॲपाएॅन्ट् v.t. पुनर्नियुक्त करना, पुनर्नियोजित करना, फिरसे नियुक्त करना, फिरसे (किसी कार्यपर) लगाना।

**reappointment** रीॲपाएॅन्ट्'मॅन्ट् n. **पुनर्नियुक्ति**<sup>F</sup>, पुनर्नियोजन, दुबारा पद या स्थान मिलना, फिरसे लगना।

**reappropriation** रीॲप्रोप्रिॲ'शॅन् n. **पुनर्विनियोग** (~*budget*), पुनर्विनियोजना।

**rear**[1] रीॲर्' n. (सैन्य इत्यादिका) पश्च भाग, **पृष्ठ भाग**, सबसे पिछला हिस्सा, पिछवाड़ा, पिछाड़ी<sup>F</sup>; (स्थान, शिविर, व्यक्ति आदिका) पृष्ठ देश; (बोल०) शौचगृह, पाखाना, नाबदान; *take enemy in the* ~ शत्रुपर पीछेसे आक्रमण करना।

**rear**[2] v.t. & i. ऊर्ध्वीकृत करना, ऊपर उठाना, सीधा खड़ा करना (प्रायः भाषण इत्यादिमें), ~ *a pillar, cathedral*); उत्पन्न करना या होना, उद्भूत होना, उगाना, पैदा करना या होना; पोषण करना, पालना, (जीव०) **पालन-पोषण करना**, पोसना; पढ़ाना, सिखाना; संस्कार करना, सुधारना; वपन करना, बोना, बढ़ाना; (घोड़े इत्यादिका) पिछले पैरोंपर खड़ा होना, अलफ हो जाना।

**rear**[3] a. पश्च, **पृष्ठ-**, **पिछला**, पीछेका (~ *wind*); ~ admiral (परि०) **सहनौबलाध्यक्ष**; ~ guard पृष्ठानीक, अनुबल, पृष्ठारक्षी; पृष्ठरक्षी; **चँदावल दस्ता**; ~most पश्चतम, पृष्ठतम, सबसे पिछला, अन्तिम; ~-rank (परेडमें) दूसरी पंक्ति<sup>F</sup>;

~ axle, ~ crosspiece, ~ headquarter, ~ mounted, ~ party, ~ quarter, ~ rally.

**rearer** –'रॅर् n. पोषक, पालक; अलफ. हो जानेवाला घोड़ा।

**rearing** –रिंग् n. उत्थापन; भरण, पोषण, संवर्धन, (कृषि०, जीव०) **पालन-पोषण**, **पालन**, **पालना**; ~ pond **पालन-पोषण ताल**।

**rearm** रीआर्म्' v. i. & t. पुनः शस्त्रीकृत करना, (सैन्यको) शस्त्रास्त्रोंसे पुनः सुसज्जित करना।

**rearmament** –ॲमॅन्ट् n. पुनः शस्त्रीकरण, पुनरस्त्रीकरण।

**rearrange** रीॲरेन्ज्' v.t. पुनर्विन्यास करना, फिरसे व्यवस्थित करना, फिरसे ठीक-ठाक लगाना।

**rearranged** –ड्' a. पुनर्विन्यस्त, पुनर्व्यवस्थापित, क्रमबद्ध।

**rearrangement** –ज्'मॅन्ट् n. (रसा०) **पुनर्विन्यास**, पुनःरचना<sup>F</sup>, पुनर्व्यवस्था<sup>F</sup>, पुनर्व्यवस्थापन।

**rearward** रीॲर्'वॅर्ड् १. a. पश्च, पृष्ठ, पिछला; २. adv. (-s) पश्चाभिमुख, पृष्ठाभिमुख, पीछेकी ओर।

**reason**[1]* री'ज़ॅन् n. मीमांसा<sup>F</sup>, (ग०, भौ०) **हेतु**, (शिक्षा०) **तर्क**, (दर्श०) **तर्कना**<sup>F</sup>, **तर्कबुद्धि**<sup>F</sup>, **युक्ति**<sup>F</sup>, दलील<sup>F</sup>; प्रयोजन, अभिप्राय, आशय, (भौ०, ग०) **कारण***, जगह<sup>F</sup>; युक्तियुक्तता<sup>F</sup>, युक्तता<sup>F</sup>, न्याय्यता<sup>F</sup>; प्राज्ञान, **प्रज्ञा**<sup>F</sup>, ज्ञान, बोध; विमर्श, विवेक, **शुद्ध बुद्धि**<sup>F</sup>; चैतन्य, चेतनता<sup>F</sup> (*has lost his, is restored to* ~), संयम, समझ-बूझ<sup>F</sup>; **अलौकिक अनुभूति**<sup>F</sup>, **अन्तर्दृष्टि**<sup>F</sup>, **अतीन्द्रियता**<sup>F</sup>, **अवश्यभावि नियम**; **प्रज्ञाशक्ति**<sup>F</sup>, विचारणाशक्ति<sup>F</sup>, चिन्तनशक्ति<sup>F</sup>; ~ of State राजकार्य, राजनीतिक समाधान; *by* ~ *of* के कारण।

**reason**[2] v. i. & t. (सम्बद्ध विचार द्वारा) निष्कर्ष निकालना, परिणाम निकालना; तर्क करना, विचारपूर्वक सिद्धान्त लाना; परीक्षा<sup>F</sup> करना, विचार करना; तर्करूपेण प्रकट करना, प्रतिवादरूपमें व्यक्त करना; वादविवाद करना, बहस<sup>F</sup> करना; (फल, परिणाम इत्यादि) अनुमान कर लेना, सोच लेना, समझ लेना; मनाना, समझना-बुझाना, कायल करना, दलील<sup>F</sup> करके समझा लेना (*tried to* ~ *him out of his fears*)।

**reasonable** –ज़ॅबॅल् a. युक्त, (विधा०) **युक्तियुक्त**, युक्तिसंगत, विचारपूर्ण, विवेकयुक्त, बुद्धिसम्मत, न्याय्य, न्यायसंगत, तर्कानुमोदित, (का०) **सयुक्तिक**, युक्तिसिद्ध, मीमांसानुकूल, **उचित**, समुचित, यथोचित, ठीक; पर्याप्त; अनुत्पीड़क; मितव्ययी; आशानुरूप; मर्यादापूर्ण;

~ assistance, ~ belief, ~ care, ~ cause, ~ certainty, ~ charges, ~ conduct, ~ diligence, ~ doubt, ~ efforts, ~ facilities, ~ interference, ~ measures, ~ mind, ~ notice, ~ opportunity, ~ precaution, ~ proof, ~ sense, ~ sum, ~ suspicion, ~ terms, ~ time, ~ use.

**reasonableness** –निॅस् n. युक्ति<sup>F</sup>, युक्तियुक्तता<sup>F</sup>, तर्कसंगतता<sup>F</sup>, विवेकयुक्तता<sup>F</sup>, बुद्धिसम्मतता<sup>F</sup>, न्याय्यता<sup>F</sup>, उपपत्ति<sup>F</sup>, औचित्य, अनतिक्रम; परमितता<sup>F</sup>; आशानुरूपता<sup>F</sup>; कामचलाऊपन।

**reasoner** –नॅर् n. नैयायिक, हैतुक, हेतुवादी, तार्किक, विचारक।

**reasoning** –निंग् n. हेतुवाद, (शिक्षा०, दर्श०) **तर्क**, युक्ति<sup>F</sup>, ऊहापोह, विचार, दलील<sup>F</sup>, बहस<sup>F</sup>; तर्कणा<sup>F</sup>,

गेरू; ~man गैरिक-खनक; गेरूका व्यापारी।
**reddle**[2] v.t. गैरिकरंजित करना, गेरूसे रँगना।
**rede**[1] रीड् n. (प्रा०) परामर्श, सलाह[F], राय[F], मशविरा; उपदेश, शिक्षा[F], पाठ, सीख[F]; संकल्प, निश्चय, मंसूबा, इरादा; लक्ष्य, उद्देश्य, आशय, अभिप्राय; वर्णन, विवरण; प्रबन्ध, कथा[F], कहानी[F]।
**rede**[2] v.t. (प्रा०) परामर्श देना, सलाह[F] देना, मशविरा देना; उपदेश करना, शिक्षा[F] देना, सीख[F] देना, पाठ पढ़ाना; अर्थ लगाना, मतलब समझना, हल करना; रहस्य खोलना, भेद जानना।
**redeem** रि`डीम्' v.t. (का०) निष्क्रय करना, मोचन करना, विमुक्त कराना, रिहा कराना, छुड़ाना; वापस लेना, लौटालना, मूल्य देकर भी पुनः प्राप्त करना, दाम देकर फिरसे खरीद लेना, छुड़ा लेना (~ *honour, position, land*); समाप्त करना, समझौता करना, दरहम-बरहम करना; प्रण पूर्ण करना, प्रतिज्ञा[F] पूरी करना, वचन निभाना; (धन देकर निष्क्रयदान द्वारा अपनी) प्राणरक्षा[F] करना, जान[F] बचाना; त्राण करना, परित्राण करना, उद्धार करना, मुक्त करना, रक्षा[F] करना, क्षतिपूर्ति[F] करना, प्रतिभू[F] देना, घाटा भरना, मावजा देना; प्रायश्चित करना; (किसी दोषसे) बचाना।
**redeemability** –मॅबि'लिटि n. निष्क्रेयता[F], शोध्यता[F], शोधनीयता[F]; विमोच्यता[F], मोचनीयता[F], उद्धरणीयता[F], स्वतन्त्र करणीयता[F], स्वच्छन्दकरणीयता[F]।
**redeemable** –'मॅबॅल् a. शोध्य, शोधनीय; निष्क्रेय (~*rights*); (अर्थ०) प्रतिदेय (~ *debenture*, ~ *shell*), विमोच्य, मोच्य, मोचनीय, उद्धरणीय, छुड़ाने लायक।
**redeemed** –म्ड् a. निष्क्रीत, विमोचित, उद्धारित।
**redeemer** –'मॅर् n. (विशे० ईसामसीहके लिए) परित्राता, निष्क्रमी, (का०) निष्क्रेता, मोचयिता, समुद्धर्ता, उद्धारकर्ता, मुक्तिदाता, मोक्षक, छुड़ानेवाला।
**redeless** रीड्'लिस् a. निर्बुद्धि, बुद्धिहीन, प्रज्ञाविहीन, मूढ़, मूर्ख, बेवकूफ, बददिमाग।
**redemise**[1] रीडि`माइज़्' n. पुनर्भूदान पुनर्भूमिप्रदान, भूमिप्रतिदान, जमीन[F]की वापसी[F]।
**redemise**[2] v.t. पुनः भूदान करना, पुनः भूमि[F] प्रदान करना, फिरसे जमीन[F] देना।
**redemption** रि`डॅम्प्'शॅन् n. (कृषि०, का०) निष्क्रय, त्राण, (विधा०) विमोचन, (कृषि०, का०) मोचन, छुड़ाना; (अर्थ०) प्रतिदान (~ *yield*); मोक्ष, (दर्श०) उद्धार, मुक्ति[F], बचाव, छुटकारा (*beyond, past*, ~); मोक्ष देनेवाली वस्तु[F], क्रय, खरीद, (मोल लेनेकी क्रिया[F]); ~ charges मोचन-व्यय, (विधा०) विमोचन-भार, (का०) मोचन-भार, निष्क्रमण-प्रभार।
**redemptioner** –नॅर् n. (घर लौटनेके लिए) भाड़ा जुटानेका निश्चय करनेवाला प्रवासी।
**redemptive** –'टिव् a. निष्क्रयशील, निष्क्रमणकारी, उद्धृत, समुद्धृत, आत्म-मुक्ति; छुटकारेका, बचाववाला।
**redemptory** –टॅरि a. निष्क्रयण-विषयक, विमोचन-विषयक, मोक्ष-सम्बन्धी, उद्धार-सम्बन्धी, मुक्ति-सम्बन्धी, छुटकारेका; क्रय-विषयक, खरीद[F]का।
**redeposition** रीडि`पॅज़ि'शॅन् n. (प्रा० भू०) पुनर्निक्षेपण।
**redif** रि`डिफ़्' n. (*Turk*~) तुर्की सैनिक, अरक्षित-सेना[F]।
**redingote** रे`'डिन्गोट n. स्त्रियों[F]का सबसे ऊपर पहना जानेवाला लम्बा कोट।
**redintegrate** रि`डिन्'टिग्रेट v.t. पूर्ण करना, संघटित करना, पुनरेकाकार करना, मिला देना; पुनरुद्धार करना, जीर्णोद्धार करना, पुनः स्थापित करना, नया करना, नवनिर्माण करना।
**redintegration** –ग्रे'शॅन् n. नवनिर्माण, पुनर्नवतापादन, जीर्णोद्धार, पुनरुद्धार; पुनर्गठन।
**redintegrator** –'ग्रिग्रेटॅर् n. पुनरुद्धारक, जीर्णोद्धारक, नवनिर्माता; संघटक, पूर्णकर्ता, पुनरेकीकर्ता।
**redirect** रीडॅरे`क्ट्' v.t. पुनर्निर्देश करना, फिरसे हिदायत[F] करना; (विशेषकर) पुनः प्रेषित करना, चिट्ठी[F] का पता बदलना, अन्य स्थानपर भेजना।
**redirected** –'टिड् a. पुनः प्रेषित (वस्तु[F]), अन्य पतेपर भेजी गयी (वस्तु[F])।
**redirection** –'शॅन् n. (दर्श०) दिशान्तरण; पुनर्निर्देशन; पुनः प्रेषण, अन्य पतेपर भेजना।
**rediscontinuity** ⊙ रीडिस्कॅन्टिन्यू'इटि n. पुनर्भंजन।
**rediscover** रीडिस्क'वॅर् v.t. पुनरन्वेषण करना, पुनर्गवेषणा[F] करना, फिरसे खोज निकालना।
**redisseizin** रीडिसी'ज़िन् n. (जमीन[F]के बारेमें) विधिलेख, अभियोग-लेख, अभियोग-पत्र, पट्टा।
**redistillation** ⊙ रीडिस्टि'लेशॅन् n. (रसा०) पुनरासवन, पुनःआसवन।
**redistribute** रीडिस्ट्रि'ब्यूट् v.t. पुनर्वितरण करना, फिरसे बाँटना।
**redistribution** –ब्यू'शॅन् n. पुनर्वितरण, दोबारा बँटवारा।
**redistributive** –'ब्यूटिव् a. पुनर्वितरणकारी, पुनर्वितरण-सम्बन्धी।
**redivivus** (L) a. पुनर्जीवित, उज्जीवित।
**redness** रे`ड'निस् n. रक्तता[F], रक्तिमा[F], अरुणता[F], अरुणिमा[F], लालिमा[F], लाली[F], सुर्खी[F], ललाई[F]।
**redolence** रे`'डॅलॅन्स् n. सौरभ, सुगन्ध[F], महक[F], खुशबू[F]।
**redolent** –न्ट् a. ससौरभ, सौरभमय, सुरभित, सुगन्धित, खुशबूदार; (सम्प्रति क्व०) तीक्ष्ण गन्धयुक्त; (ला०) व्यंजक, सूचक; स्मारक।
**redondilla** रेडॉन्डी'ल्यॅ n. एक प्रकारका छन्द (जिसमें प्रथम-तृतीय एवं द्वितीय-चतुर्थ चरणोंमें अन्त्यानुप्रास होता है)।
**redouble**[1] रि`ड'बॅल् n. विवर्द्धन, द्विगुणीकरण; अतिवृद्धि[F]।

**redouble**[3] v. t. & i. विवृद्ध करना, द्विगुणित करना, दूना या दुगुना करना, अत्यधिक वृद्धि[F] करना, अधिकाधिक प्रबल करना, बढ़ाना, तेज करना (~ *one's efforts*)।

**redoubled** –ड् a. विवृद्ध, द्विगुणित, अधिकृत।

**redoubt** रि ड्राउट्' n. उपदुर्ग, गढ़ी[F], कोट, किला।

**redoubtable** –'टॅबॅल् a. दुर्धर्ष, दुर्दान्त, दुर्जेय, अदम्य, भीम, उग्र, भयंकर, विक्रान्त, पराक्रमी, पराक्रान्त, चीमड़।

**redoubted** –'टिड् a. (प्रा०) दुर्धर्ष, दुर्दान्त, अजेय, उग्र, भीम, भयानक, भयंकर, पराक्रमी, पराक्रान्त, डरावना।

**redound** रि'डाउन्ड्' v. i. फलप्रसू होना, सफल होना, परिणत होना (*it will ~ to our credit*); उलटकर प्रभाव डालना, किसी व्यक्तिके सिर पड़ना, पुनः प्रेरित होना; लौटना; वापस जाना, पलटा खाना।

**redress**[1] रि ड्रेस्' n. **निवारण;** प्रतिकार, समाधान, निष्क्रय, प्रतिभू[F], क्षतिपूर्ति[F], चारा, हरजाना, मुआवजा; ~ of grievance कष्ट-निवारण।

**redress**[2] v. t. त्राण करना, परित्राण करना, रक्षा[F] करना; निवारण करना, दूर करना, (~ *a grievance*); प्रतिकार करना, उपचार करना, दवा[F] करना; शुद्ध करना, सुधारना, दुरुस्त करना, सही करना, ठीक करना; क्षतिपूर्ति[F] करना; ~ *the balance* सन्तुलन स्थापित करना।

**redressable** –'सॅबॅल् a. प्रतिकार्य, संशोध्य, विमोच्य।

**redresser** –सॅर् n. प्रतिकर्ता, संशोधयिता, विमोचयिता, त्राता, परित्राता, रक्षक; उपचार करनेवाला, दवा[F] करनेवाला; शुद्ध करनेवाला, सुधारनेवाला; दुरुस्त करनेवाला।

**redressive** –सिव् a. प्रतिकारक, प्रतिकार-साधक, उपचारात्मक।

**redressment** –स्'मन्ट् n. प्रतिकरण, संशोधन, विमोचन, त्राण, परित्राण रक्षण; (चि०) विरूपतानिराकरण, उपचार, दवा-दारू[F]; ठीक करना, दुरुस्त करना।

**reduce** रि'ड्यूस्' v.t. & i. (सम्प्रति केवल शल्यमें) मौलिक अवस्था[F]में लाना, मूल स्थानमें या अवस्था[F]में लाना (जैसे हार्निया[F], अस्थिभंग); उपचार करना; (ग०) **लघु करना,** प्रह्रासित करना या होना, घटना, **घटाना,** कम करना; (शरीर या मनसे दूसरे रूपमें) परिवर्तन करना, बदलना; वर्गीकरण द्वारा घटित करना; परिवर्तनानुकूल बनाना; **समानयन करना, अपनयन करना,** न्यून करना, हीन करना, निम्न अवस्था[F]में लाना; बाध्य करना; वशीकृत करना, दमन करना, पराभूत करना; पराजित करना, परास्त करना, जीतना; विच्युत करना, पदच्युत करना, छँटनी[F] करना, हटाना; वित्तहीन करना, निर्धन बनाना, गरीब कर देना; क्षीण बनाना, कृश बनाना, दुर्बल बनाना, कमजोर करना; भस्म करना, फूँकना; संकुचित करना, सिकोड़ना; (अपना) परिमाण घटाना, बोझ हलका करना, वजन कम करना।

**reduced** –ड् a. निर्धारित (~ *level*); (ग०) **लघुकृत; समानीत;** अवकृत, (रसा०) **अपचित,** प्रह्रासित, (रसा०) **न्यूनीकृत,** घटाया गया, कम किया गया (~ *charge*); परिणत, घटित; (शल्य०) पूर्वस्थान या पूर्वस्थिति[F]में लाया हुआ;

~ charge, ~ degree, ~ establishment, ~ mass, ~ oxide, ~ pressure, ~ quantity.

**reducent** –'सॅन्ट् a. वशीकारक, दमनकारक, पराभूतिकारक, पराजित करनेवाला; कम करनेवाला; वित्तहीन बनानेवाला, निर्धन बनानेवाला, गरीब बनानेवाला।

**reducer** –सॅर् n. घटानेवाला आदि क्रियागत अर्थोंमें; (विशे० फोटो[F]में, निगेटिवके गाढ़े रंगको फीका करनेवाला) घोल, घोलक।

**reducibility** –सिबि'लिटि n. अवकार्यता[F], अवकरणीयता[F], अपचेयता[F], प्रह्रास्यता[F], घटाने योग्य अवस्था[F]; परिणमनीयता[F], परिणत होनेकी स्थिति[F]।

**reducible** –'सिबॅल् a. अवकार्य, अवकरणीय; **अपचयक्षम, अपचेय,** प्रह्रास्य, प्रह्रस्य, घटाने योग्य; (चि०) पूर्वस्थिति[F]-प्रापणयोग्य; परिणमनीय, परिणत होने योग्य; ~ path **अविन्दुकोची पथ।**

**reducing** –सिंग् a. (रसा०) **अपचायक,** (रसा०, चि०) **अवकारक,** अवकर्षक;

~ agent, ~ area, ~ cubic, ~ flame, ~ gear, ~ properties, ~ substance, ~ sugar, ~ valve, ~ zone.

**reductant** रि'डक्'टॅन्ट् a. (रसा०, चि०) **अपचायक।**

**reductio absurdum** (L) विसंगति-प्रमाण।

**reductio ad absurdam** अनिष्ट प्रदर्शन।

**reduction** रि'डक्'शॅन् (रसा०) **अवकरण,** (रसा०) **अपचयन, समानयन,** (तर्क०) आकृत्यान्तरण, (दर्श०) **आकृत्यंतर;** प्रह्रासन, प्रह्रसन, **लघूकरण,** न्यूनीकरण, खर्वीकरण, तनूकरण; (चि०) पूर्वावस्थापन; अपकर्ष, विच्युति[F], अपचय, न्यूनता[F], **कमी[F],** घटी[F], **कटौती[F], घटाव, छूट[F],** छँटनी[F]; पदावनति[F]; (वन०) ह्रास, मूल्यह्रास; (चित्र या मानचित्र इत्यादिकी) सूक्ष्मीकृत प्रतिलिपि[F]; प्रकारान्तरण, (प्रा० भू०) परिवर्तन; (किसी सिद्धान्तको अकरणीयता[F]की सीमातक खींच ले जानेकी क्रिया[F]);

~ division, ~ factor, ~ formula, ~ gear, ~ gearing, ~ potential, ~ print, ~ series, ~ table book, ~ tube.

**reductional** –नॅल् a. प्रह्रासी, घटनेवाला।

**reductionist** –निस्ट् a. (दर्श०) **अवव्याख्यावादी।**

**reductive** –'टिव् a. = REDUCIBLE.

**redundance, -cy** रि'डन्'डॅन्स्, -सि nn. अतिरिक्ति[F], समाधिकता[F], आधिक्य, अतिरेक, अत्यधिकता[F]; प्रचुरता[F], पूर्णता[F], परिपूर्णता[F]; व्यर्थता[F], अनावश्यकता[F]।

**redundant** –न्ट् a. व्यतिरिक्त, अतिरिक्त (~ *definition*); (यन्त्र०) **अतिरिक्तांगी,** समधिक, अनावश्यक, अत्यधिक, निष्प्रयोजन, व्यर्थ, बेकार, फजूल, फालतू; प्रचुर, पूर्ण, परिपूर्ण, भरपूर।

**reduplicate** रि'ड्यू'प्लिकेट् v.t. द्विगुणित करना, दूना करना, बढ़ाना; पुनरावृत्ति^F करना, दोहराना।
**reduplication** –के'शॅन् n. द्विगुणन, द्विगुणीकरण, (चि०) **द्विगुणावृत्ति**^F, द्विरावृत्ति^F, पुनरावृत्ति^F; द्विरुक्ति^F, दोहराव; प्रतिमूर्ति^F, प्रतिरूप; सहायक अंग।
**reduplicative** –'प्लिकॅटिव् a. पुनरावृत्तिशील, दोहराने योग्य, दुगुना, दोहरा; (भाषा०) द्विरुक्त।
**ree** री' n. = REEVE.
**reebok** री'बॉक् n. अफ्रीकी कुरंग।
**re-echo** री-ऍ'को v. i. & t. प्रतिध्वनि^F करना, गूँजना।
**reechy** री'चि a. धूमिल, धुँधला।
**reed** रीड्' n. नड, प्रनड, (कृषि०, वन०) **नरकुल, नरसल**, नरकट; शर, **सरकण्डा**, नरई^F; (का०) शर, बाण, तीर; (भौ०) **रीड**^F, **पत्ती**^F; (नरकुलके डण्ठलोंसे बनी हुई) बाँसुरी^F; वानीर, वेतस्, वेत्र, बेंत; वेणु, नल; (भौ०) **कम्पिका**^F; (चरवाहोंका) गीतिकाव्य, बिरहा; (खड्डीका पोला) करघा, कंघी^F; ~-mace परका, (एक प्रकारका पौधा); ~-pipe विपंची-नाड, वंशी^F, बाँसुरी^F, मुरली^F; ~-stop बाजेकी खूँटी^F; नरकुल या सरकण्डेका पौधा; *broken* ~ अविश्वसनीय व्यक्ति या वस्तु^F; *lean on a* ~ कमजोर व्यक्तिपर आश्रित होना, कमजोर वस्तु^F-पर विश्वास या भरोसा करना;
~-bird, ~ bunting, ~ field, ~ hut, ~ instrument, ~ organ, ~ pen, ~ pheasant, ~ pipe, ~ space, ~ warbler.
**reeded** –'डिड् a. शरमय, शरपूर्ण, शराच्छादित, नरकुलोंसे भरा हुआ।
**re-edify** री'ऍ'डिफ़ाइ v.t. पुनर्निर्माण करना, फिरसे बनाना; (आशा^F इत्यादिका) पुनः संचार करना, दोबारा धारण करना; (क्षीण तन्तुओं आदिका) पुनः स्वस्थ बनाना, पुनः सबल बनाना।
**reediness** री'डिनिस् n. क्षीणता^F, दौर्बल्य; अव्यवस्था^F; अस्पष्टता^F।
**reeding** री'डिंग् n. मुद्रान्त-घर्षण, मुद्राप्रान्त-घर्षण, सिक्केके किनारेकी घिसाई^F।
**reedless** रीड्'लिस् a. नडहीन, प्रनडविहीन, नरकुलहीन, नरकटसे रहित; शरविहीन, सरकण्डाहीन, नरईहीन; (का०) शरहीन, तीरबिना, बाणरहित; वानीरहीन, वेतस्विहीन, बिना बेंतका।
**reedling** रीड्'लिंग् n. मूषक-विशेष, एक प्रकारका चूहा।
**reedy** री'डि n. नलमय, शराच्छन्न, नरकुलोंसे भरा हुआ; सरकण्डेका (~ *couch*), सरकण्डेका-सा; शरवाद्यके समान स्वरवाला; अस्पष्ट; अव्यवस्थित।
**reef**[1] रीफ़्' n. पालके तीन या चार भाग (जो खोले और लपेटे जायँ); *take in a* ~ सावधानी^Fसे चलना;
~-band, -knot, ~-point.
**reef**[2] v.t. (पाल) लपेटना, सिकोड़ना, समेटना, घटाना, **छोटा करना**, कम करना।
**reef**[3] n. प्रवालिका^F, प्रवाली^F; सन्दर^F; शिलाश्रेणी^F, शैलमाला^F; (पानीकी सतह^F या उसके ठीक ऊपर या नीचे स्थित) शिलोच्चय, पाषाण-खण्ड-संघात, शिलासंघात, बालुका-विस्तार; भित्ति^F, **शैलभित्ति**^F; (परि०) **समुद्री चट्टान**^F, **जल-शैल, खराबा**; (स्वर्णखनन) शिलास्तर, स्वर्णमय स्फटिककी धारी^F या धातुरेखा^F; **रीफ**^F;
~-builder, ~ cringle, ~-fish, ~ gold, ~-heron, ~ knot, ~ point.
**reefer** री'फ़र् n. (क्रियागत अर्थोंमें), लपेटनेवाला, घटानेवाला; (परि०) **वर्दी कोट**; (ग्रा०) पोताधिकारी, जहाजका अफसर; दोहरी गाँठ^F।
**reefy** री'फ़ि a. प्रवालीमय, सन्दरयुक्त, शैलमालायुक्त; जलस्थ शिलोच्चययुक्त, जलमग्न-पाषाणखण्ड-संघातमय।
**reek**[1] रीक्' n. (विज्ञान एवं साहित्य) धूम्र, धुआँ; वाष्प, भाप^F; दुर्गन्धि^F, बदबू^F; दुर्गन्धिमय जलवायु^F, सड़ी आबहवा^F।
**reek**[2] v.t. धूम्रनिर्गमन करना, धुआँ निकालना; वाष्प छोड़ना, भाप^F छोड़ना; उग्र दुर्गन्ध देना।
**reekly** –'लि a. धूम्रोद्गामी, वाष्पोद्गारी; वाष्पमय, भाप^Fसे परिपूर्ण।
**reeky** –'कि a. धूम्र-निर्गामी, धुआँ निकालनेवाला, धुएँदार; वाष्पोद्गिरक, भाप^F निकालनेवाला।
**reel**[1] रील्' n. बेल, बेलन, घिरनी^F, (परि०) **चर्खी**^F, गिट्टी^F, गड़ारी^F, **गरारी**^F, **रील**^F, गोला; डोर लपेटने या ढीली करनेकी प्रक्रिया^F; (सूत लपेटनेका) अटेरन, छोटा बेलन, छोटी चर्खी^F, विभिन्न यन्त्रोंका चक्कर काटनेवाला भाग; (चलचित्रमें एक बेलनपर लपेटी हुई) चित्रपट्टी^F, (कृषि०) **रील**^F।
**reel**[2] v.t. & i. (सूत इत्यादि) चर्खी^Fपर लपेटना, बेलनपर लपेटना; अटेरना; उतारना, अलग करना; (~ *off* भी) बड़बड़ा जाना, एक साँस^Fमें कह जाना, धड़ल्लेसे बोल जाना; (पतिंगों इत्यादिका) चलती गड़ारी^Fके समान चूँ-चूँ करना; ~ in **चर्खी**^F**पर लपेटना**; *off the* ~ (ला०) निःसंकोच, बेधड़क, बेखटके, बेरुकावट, धड़ाधड़, फड़ाफड़, एकके बाद एक।
**reel**[3] n. (शा० या ला०) स्खलन, विचलन, प्रकम्पित गति^F, कम्पनमय चाल^F (*without a* ~ *or a stagger*):
**reel**[4] v.i. (आँख^F, मन, सिरके लिए) प्रकम्पित होना, कम्पित होना, डगमगाना, लड़खड़ाना, चकराना, घूमना, हिलना (*his mind, the ship,* ~*ed under the shock*); काँपते हुए खड़ा होना, रोते हुए चलना; (एक ओरसे दूसरी ओर) तेजी^Fसे जाना; जोरसे झूलना, लुढ़कना।
**re-elect** री-इले'क्ट् v.t. पुनर्निर्वाचित करना, फिरसे चुनना।
**re-election** –'क्शॅन् n. **पुनर्निर्वाचन**, दोबारा चुनाव।
**reeler** री'लॅर् n. बेलक, बेलनपर लपेटनेवाला, घिरनी^Fपर चढ़ानेवाला, चर्खी^Fपर घुमानेवाला, गिट्टी^F बनानेवाला, गड़ारी^Fपर बनानेवाला, गोला बनानेवाला।
**reeling** –लिंग् n. (वस्त्रोद्योगमें) बलन, (कृषि०) **लपेटना**,

  

रीलिंग[F] (~ *machine*)।

**reemployment** रीइम्प्लाएँ'मॅन्ट् n. पुनर्नियोजन, (श्रम०) **पुनर्नियुक्ति**[F], **दुबारा काम देना**, फिरसे नौकरी[F] देना।

**re-enactment** री-इनैक्ट्'मॅन्ट् n. पुनरधिनियमन, पुनर्विधायन।

**re-encounter** री-इन्कॉउन्'टॅर् n. आकस्मिक द्वन्द्व, आकस्मिक मल्लयुद्ध, आकस्मिक टक्कर[F], आकस्मिक भिड़न्त; आकस्मिक प्रतियोगिता[F]।

**re-enter** री-ऍन्'टॅर् v. i. & t. पुनः प्रवेश करना, पुनः प्रवेश कराना।

**re-entrance** –ट्रॅन्स् n. पुनः प्रवेश।

**re-entrant** –न्ट् a. & n. (कोण) अन्तर्मुख, (यन्त्र०) **अन्तःप्रवेशी**; (ग०) **अन्तःप्रविष्ट** (~ *angle*); **भीतरी घाटी**[F]।

**re-entry** –ट्रि n. पुनः प्रवेश, फिर घुसना; (कानू०) पुनः स्वत्व-स्थापन, पुनरधिकार, दोबारा कब्जा।

**reest** रीस्ट्' v. i. ठिठकना, रुकना; धरना, मारना।

**re-establish** v. t. पुनः प्रतिष्ठित करना, पुनः स्थापित करना, फिरसे जमाना।

**re-establishment** –मॅन्ट् n. पुनःप्रतिष्ठा, पुनः-स्थापन।

**reeve**[1] रीव्' n. (इति०, नगर या जिलेका) मुख्य दण्डाधीश; (कनाडामें, ग्राम या नगर-परिषद्[F]का) अध्यक्ष; पोतका नौसैनिक कर्मचारी।

**reeve**[2] n. मटजलरंका, खर-मीन।

**reeve**[3] v.t. (*rove*, *roved*); (नौवि०; किसी छिद्रमें) रस्सी[F] डालना; (किसी रस्सी[F], इष्टका या अन्य पदार्थको) पिरोकर बाँधना; (परि०) **पिरोना**, मार्ग निकालना।

**re-examination** री-इग्जैमिने'शॅन् n. (का०) **पुनः परीक्षा**[F], पुनःपरीक्षण, दुबारा इम्तहान; **पुनःपृच्छा**[F], **अनुपृच्छा**[F]।

**re-examine** –'मिन् v.t. पुनःपरीक्षण करना, फिरसे इम्तहान लेना, दोबारा जाँचना या देखना।

**ref.** referee; reference.

**Ref. ch.** Reformed church.

**refection** रिफ़ॅक्'शॅन् n. जलयोग, जलपान, लघु-भोजन, अल्पाहार, उपाहार, नाश्ता; (चि०) प्रकृतिस्थ होना।

**refective** –'टिव् a. जलयोग-सम्बन्धी, जलपानका; अल्पाहार योग्य, नाश्तेके लायक; श्रमापहारक, प्रकृतिस्थ करनेवाला, ताजा कर देनेवाला।

**refectory** –ट्ॅरि n. जलपानगृह, भोजनशाला[F], उपहार-शाला[F], खानेका कमरा।

**refer** रिफ़र्' v.t. & i. अभ्युदिष्ट करना, निर्दिष्ट करना, निर्देश करना, **निर्देशन करना**, (का०) निरूपण करना, अनुबन्ध जोड़ना, सम्बन्ध स्थिर करना; आरोप करना, परिगत करना; समर्पण करना, सौंपना, सिपुर्द करना, **भेजना**; आश्रय लेना, शरण[F]में जाना, सहायता[F] लेना; प्रार्थना[F] करना, अपील करना; उल्लेख करना, प्रसंग बताना, सन्दर्भ देना, सन्दर्भित करना, उद्धृत करना, **उल्लेख करना**, **हवाला देना**, निर्दिष्ट होना; अन्वित होना, सम्बन्ध रखना; (श्रोता इत्यादिके लिए) अन्वय करना, संकेतित होना; (कथा[F] या उक्ति[F] आदि) देखना, संकेतानुसार पाना; संकेत करना, ध्यान आकर्षित करना, इशारा करना; पृच्छा[F] करना, पूछना, सलाह करना; लक्ष्य करना, उद्देश्य बनाना।

**referable** रे'फ़ॅरॅबॅल् a. आरोप्य, विवेच्य; संकेतार्ह, निर्देश्य, सन्दर्भार्ह, निरूपणीय; समर्पणीय।

**referee**[1] रेफ़ॅरी n. मध्यस्थ, निर्देश्य पुरुष, **निर्देशी**, पंच; निर्णेता, अभिनिर्णायक; विचारक, विनिर्धारक, जज, रेफरी।

**referee**[2] v. i. & t. मध्यस्थ बनना, पंचायत[F] करना, निर्णेता बनना, निर्णय देना।

**reference**[1] रे'फ़ॅरॅन्स् n. (किसी निर्णेताको दी गयी) अधिकार-सीमा[F]; प्रेष्टि[F], प्रेषण, प्रतिप्रेष; अनुषंग, सम्बन्ध, सम्पर्क, अन्वय, मेल, समानता, अन्योन्याश्रयत्व; अर्पण, निवेदन, संकेत, (का०) **निर्देशन**, **निर्देश**, **सन्दर्भ**, प्रसंग, इशारा; उद्धरण, उल्लेख, **हवाला**, (~ *officer*); पृच्छा[F]; विमर्श; संकेत-चिह्न; निरीक्षण, सन्दर्भावलोकन, (विक्रय एवं नौकरी[F]में) आवेदकका सहर्ष अनुमोदक व्यक्ति; तारक-चिह्न ⊙; book of ~ उद्धरण पुस्तक[F], सन्दर्भ-पुस्तक[F]; ~ Bible हाशियों[F]पर उल्लेखयुक्त बाइबिल[F]; ~ library सन्दर्भ पुस्तकालय, जहाँसे पुस्तकें[F] बाहर नहीं जा सकतीं; *without* ~ *to* निरपेक्ष, अनपेक्षित, अपेक्षारहित; *with* ~ *to* विषयमें, सम्बन्धमें, बारेमें;
~ book, ~ box, ~ chart, ~ clerk, ~ cycle, ~ electrode, ~ map, ~ mark, ~ number, ~ object, ~ pegs, ~ plane, ~ point, ~ position, ~ register, ~ room, ~ section, ~ solution, ~ star, ~ station.

**reference**[2] v.t. (पुस्तक[F]में) प्रमाण उद्धृत करना, निर्देशांकित करना।

**referenced** –ड् a. निर्देशांकित, सन्दर्भित।

**referencer** –सॅर् n. निर्देशांकक, सन्दर्भलेखक।

**referencing** –सिंग् n. **हवाला देना**।

**referendary** रेफ़ॅरे'न्डॅरि n. (क०) निर्णायक, पंच; अभिनिर्धारक, आयोग-निर्धारक, कर-निर्धारक; पुनरीक्षण उपाधिकारी, प्रतिवेदन उपाधिकारी।

**referendum** –डॅम् n. **आपृच्छा**[F], लोकपृच्छा[F], लोकमत, जननिर्देश, लोकनिर्णय, जनमत; **जनमत-संग्रह**।

**referent** रे'फ़ॅरॅन्ट् n. संकेतित व्यक्ति, निर्दिष्ट मनुष्य, संकेतित पुरुष; (दर्श०) **निर्देश्य**।

**referential** –रे'न्'शॅल् a. अपेक्षित; विषयक, सम्बन्धी; आनुषंगिक; अन्वित, उद्धृत, उल्लिखित, निर्दिष्ट।

**referral** ⊙ रि'फ़ॅरॅल् n. (अर्थ०) **परामर्श**; (श्रम०) संप्रेषण, नाम भेजना।

**referred** रिफ़र्ड्' a. अभ्युदिष्ट, निर्दिष्ट, सन्दर्भित; ~ *to as* (विधा०) **के नामसे निर्दिष्ट**।

**referrible** रे`'फ़रिबॅल् a. = REFERABLE.

**refill** रीफ़िल' १. n. स्थानापन्न वस्तु^F, भरती^F की वैसी चीज़^F; २. v.t. फिरसे भरना।

**refinable** रि`फ़ाइ'नॅबॅल् a. शोध्य, मार्जनीय, संस्कार्य; संस्करणीय, परिष्करणीय, शुद्ध करने योग्य, साफ़ करने लायक; रुचिलालित्य लाने योग्य, शील-सौन्दर्य बढ़ाने योग्य, मनोहर बनाने योग्य।

**refine** –न् v.t. & i. शोधित करना, परिमार्जित करना, संस्कार करना, संस्कृत करना, परिष्कार करना, शुद्ध करना, निर्मल करना, साफ़ करना या होना, निथारना, निथरना; रुचिलालित्य लाना, शीलसौन्दर्य बढ़ाना, रम्य बनाना, मनोहर बनाना; उत्कर्षलाभ करना, समुन्नत होना; (विचार या भाषा^F में) सौक्ष्म्य लाना, सौष्ठव लाना, लाघव लाना; सूक्ष्म विभेद करना, सूक्ष्म सम्भाषण करना।

**refined** –ड्' a. शोधित, शुद्ध, विशुद्ध, निर्मल; परिष्कृत, परिमार्जित, संस्कृत, साफ़; शिष्ट; सूक्ष्म।

**refinedness** –'निॅड्निॅस् n. शोधितत्व, शुद्धता^F, विशुद्धता^F, निर्मलता^F, सफ़ाई^F; परिष्कृतत्व, परिष्कृतता^F, संस्कृतता^F।

**refinement** –न्'मॅन्ट् n. शुद्धता^F, शोधन, विशोधन, संशोधन, परिष्कृति^F, शुद्धि^F, प्रमार्जन, संस्कार, (रसा०) **परिष्कार**, निर्मलता^F, सफ़ाई^F, शिष्टाचार, शिष्ट व्यवहार, शिष्टता^F, सुसंस्कृत आचरण; **परिष्क्रमण; सूक्ष्मीकरण**; अतिसूक्ष्मता^F; सूक्ष्म या कुशल प्रतिभा^F; सूक्ष्म विभेद; सूक्ष्म तर्क, बारीक निगाह^F; प्राचुर्य, बाहुल्य, आधिक्य।

**refiner** –'नॅर् n. शोधक, विशोधक, संशोधक, संस्कर्ता, परिमार्जक, परिष्कारक, (विशे० धातु^F इत्यादिको) साफ़ करनेवाला; (रसा०) **परिष्कार-कक्ष**।

**refinery** –रि (धातु^F इत्यादिकी) संस्करणी^F, परिष्करणी^F, (रसा०) **परिष्करण-शाला^F**, विशोधनालय, रिफ़ायनरी^F।

**refining** –निंग् १. n. (रसा०, चि०) **परिष्करण**, संशोधन, (इंजी०) शोधन, प्रमार्जन, (रसा०, चि०) **संस्करण**, साफ़ करना; २. a. परिमार्जनकारी।

**refit** रीफ़िट् v.t. & i. पुनः प्रशस्त करना; जीर्णोद्धार करना, सुधारना, मरम्मत^F करना; फिरसे फ़िटिंग^F करना, बिठाना।

**refit, refitment** रीफ़िट्',–मॅन्ट् nn. जीर्णोद्धार, मरम्मत^F, (परि०) **दुरुस्ती^F**, दुबारा फ़िटिंग^F।

**reflate** रि`फ्लेट्' v.t. & i. (मुद्रास्फीति^F के बाद) मुद्राविकास करना या होना।

**reflation** –ले'शॅन् n. पुनर्मुद्रास्फीति^F, मुद्राविकास, प्रतिस्फीति^F, (बैंक०, अर्थ०) **प्रत्यवस्फीति^F**।

**reflationary** –नॅरि a. प्रतिस्फीतिकारी।

**reflect** रि`फ्ले`क्ट् v.t. & i. (सतह^F या द्रव्यको) पीछे या वापस निक्षिप्त करना, परिवर्तित करना, प्रतिक्षेप करना, उछालना; प्रतिबिम्बित करना, अक्स डालना; प्रतिफलित होना, उल्टा फल देना; पलटा खाना, पलटना, फिर जाना, लौटना, मुड़ना; प्रतिरूप होना, एकरूप होना; कलंकित करना, निन्दित करना; स्मरण करना, याद^F करना; ध्यान करना, चिन्तन करना; प्रकट करना; विमर्श करना, मनमें विचार करना, सोचना; (*on, upon* के साथ) अपनेको स्मरण हो आना; उपेक्षापूर्ण आलोचना^F करना।

**reflectance** –'टॅन्स् n. (भौ०) **परावर्तकता^F**।

**reflected** –'टिॅड् a. संक्रान्त, प्रतिफलित, प्रक्षिप्त, प्रतिक्षिप्त, **परावर्तित**, (~ *ray*, ~ *way*), प्रतिबिम्बित (~ *light*)।

**reflectible** –टिबॅल् a. प्रक्षेप्य, परावर्त्य, प्रतिक्षेप्य, उछालने योग्य; प्रतिबिम्ब्य, अक्स डालने योग्य; प्रतिफलदेय, विरोधी परिणाम देने योग्य, उल्टा फल देने योग्य।

**reflecting** –टिंग् a. परावर्तनकारी, परावर्ती, प्रतिबिम्बीय, प्रतिफलक (~ *telescope*); चिन्ताशील, विचारशील।

**reflection, -exion** –'शॅन्,-ऍक्'शॅन् nn. प्रक्षेपण, प्रतिक्षेपण, (भौ०) **परावर्तन**, प्रतिबिम्बन; प्रतिच्छाया^F, **प्रतिबिम्ब**, परछाईं^F, छाया^F; प्रतिक्षेप-क्रिया^F, परावर्तित कार्य; प्रतिफलन; निन्दा^F, परिवाद, आक्षेप, अधिक्षेप, दोषकथन, दोषारोपण; अयशस्कर वस्तु^F, निन्दाजनक कार्य; चिन्तन; (शिक्षा०) **विमर्श**, पुनर्विमर्श, पुनर्मनन, पुनर्विचार, ध्यान; बौद्धिक शक्ति^F, मानसिक सामर्थ्य; भाव, भावना^F, कल्पना^F; चिन्ता^F, समीक्षा^F, मानसिक या वाचिक आलोचना^F; *angle of* ~ परावर्तन-कोण, परावृत्त कोण;

~ co-efficient, ~ factor, ~ galvanometer, ~ loss, ~ telescope.

**reflectional** –नॅल् a. प्रक्षिप्त, प्रतिक्षिप्त, परावर्तित, परावृत्त, प्रतिबिम्बित, फेंका हुआ; विचारशील, चिन्तनशील।

**reflectionless** –न्-लिॅस् a. प्रक्षेपवर्जित, परावृत्तिहीन, प्रतिबिम्बरहित; विचारशून्य, चिन्तनरहित।

**reflective** –'टिॅव् a. प्रक्षेपक, प्रतिक्षेपक, परावर्तक, परावर्ती, प्रतिबिम्बक, छाया^F डालनेवाला, परछाईं^F डालनेवाला; (प्रकाश इत्यादि) परावृत्त, प्रतिबिम्बित; फेंका हुआ; (क०) अन्योन्य, पारस्परिक; भावात्मक मनन-सम्बन्धी, विचारगत; (व्यक्ति, भाव आदि) चिन्तनशील, विचारशील, **मननोन्मुख, ध्यानप्रवण, ध्यानमग्न**;

~ index, ~ insultation, ~ morality, ~ power, ~ wave.

**reflectiveness** –निॅस् n. गाम्भीर्य, गम्भीरता^F, विचारशीलता^F, मननशक्ति^F, चिन्तनशीलता^F, ध्यानमग्नता^F, भावात्मकता^F।

**reflectivity** –टि'विटि n. प्रक्षेपकता^F, प्रतिक्षेपकता^F, (भौ०) **परावर्तकता^F**, प्रतिबिम्बकता^F; परावृत्ति^F, प्रतिबिम्बन; अन्योन्यता^F, पारस्परिकता^F; ध्यान-विषयकता^F; मननसम्बन्धिता^F, ध्यानमग्नता^F, चिन्तनशीलता^F, विचारशीलता^F।

**reflectometer** ⊙ –टॉ'मिॅटॅर् n. **परावर्तमापी**।

**reflector** –'टर् n. प्रतिक्षेपक, (भौ०) **परावर्तक,** (~*layer*), प्रकाशक्षेपी, प्रतिबिम्बक, दर्पण, मुकुर, शीशा; सम्वलित दूरेक्ष, सम्वलित दूरदर्शक, मूर्तिपरावर्तक यन्त्र ।

**reflet** (F) n. कान्ति[F], चमक[F] ।

**reflex**[1] री'फ्लेक्स् n. परावृत प्रकाश; प्रतिक्षिप्त रंग; प्रतिबिम्बित कीर्ति[F]; (किसी चित्रका) दूसरे भागके प्रकाश या रंगसे प्रभावित भाग; पुनरुत्पत्ति[F]; गौण प्रकाश; अनुरूप परिणति[F], सदृश परिमाण; प्रत्यावर्तन, प्रतिक्षेप क्रिया[F], **प्रतिवर्त,** (चि०) क्रिया[F] (~ *immitation,* ~ *movement*), **सहज क्रिया** ।

**reflex**[2] री'फ्लेक्स् a. प्रत्यावर्तित, मुड़ा हुआ; परावृत्त, पुनरावर्तित; (विचार आदि) आभ्यन्तर, आन्तर, अन्तर्मुख, आत्मचिन्तनमय; (परिणाम या प्रभाव) प्रतिक्रियात्मक, उल्टा प्रभाव डालनेवाला; (व्या०) स्वार्थे प्रयुक्त, स्वयमर्थक, निजवाचक; निजी; ~ action, (चि०) **प्रतिवर्त क्रिया**[F]; (जीव०) **प्रतिवर्ती क्रिया**[F]; (शरीर०) सहज प्रतिक्षेप, स्वाभाविक कार्य; ~ angle प्रतिक्षिप्त कोण, वृहत् कोण;
~ arc, ~ camera.

**reflexed** –रि'फ्लेक्स्ट् a. (वन०) प्रतिक्षिप्त, पुनः प्रत्यावर्तित, **प्रतिवर्तित,** पुनः परावृत, दोबारा मुड़ा हुआ ।

**reflexibility** –सिबि'लिटि n. प्रक्षेप्यता[F], प्रतिक्षेप्यता[F], शीघ्र परावर्तनशीलता[F], प्रतिबिम्बनशीलता[F] ।

**reflexible, reflectible** –सिबॅल् –'टिबॅल् aa. प्रक्षेप्य, प्रतिक्षेप्य, परावर्तनीय, प्रतिबिम्बित होने योग्य ।

**reflexion** –'क्शॅन् दे० = REFLECTION.

**reflexive** –'सिव् a. & n. परावर्तक; प्रत्यावर्तित, परोक्षप्रत्यावर्तित; परावर्ती; (व्या०) निजवाचक (~ *pronoun*), स्वयमर्थक (पद); प्रतिफलनक्षम; पूर्वसम्बन्धी, अतीत घटित; (व्या०) कर्तृविषयक, कर्तृ सम्बन्धी ।

**reflexivity** –'विटि n. (ग०) **स्वसमता**[F], **स्वतुल्यता**[F] ।

**reflourish** रीफ्ल'रिश् v. i. प्रतिस्फुटित होना, लहलहाना, फिर पनपना ।

**refluence** रे'फ्लुअॅन्स् n. परावर्तन, प्रतीपप्रवाह, उल्टी गति[F] ।

**refluent** –न्ट् n. परावर्ती, प्रतीपवाही, उल्टा बहनेवाला ।

**reflux** रीफ्लक्स् n. प्रतिप्रवाह, पश्चप्रवाह, उल्टा प्रवाह, पीछेकी ओर गति[F]; भाटा, उतार ।

**refluxed** –क्स्ट' a. (रसा०) **अधोवाहित** ।

**reforest** रीफॉ'रिस्ट् v.t. पुनः वन लगाना फिरसे जंगल लगाना ।

**reforestation** रीफॉरिस्टे'शॅन् n. (प्रा० भू०) **पुनर्वनपण** ।

**reform**[1] रि'फ़ॉर्म् n. पुनर्गठन, संशोधन, संस्करण, परिष्करण, उन्नयन; दोषनिवृत्ति[F], **सुधार** ।

**reform**[2] v.t. & i. पुनर्गठन करना, संशोधन करना, संस्कृत करना, उन्नत बनाना, सुधारना, **सुधार करना,** [illegible]रना, ठीक करना, अच्छा बन जाना; मिटाना, हटाना, [illegible] करना ।

**reform**[3] v.t. & i. नवनिर्माण करना, पुनर्निर्माण करना, सुधारना, मरम्मत[F] करना, फिर बनाना, ठीक करना, सँवारना ।

**reformable** रि'फ़ॉर्'मॅबॅल् a. पुनर्गठनीय, संस्कार्य, संशोधनीय, सुधारने योग्य ।

**reformation** रे'फ़र्मे'शॅन् n. संस्कार, संस्करण, संशोधन, पुनर्गठन; नवनिर्माण, पुनर्निर्माण, **सुधार,** (~ *officer*) मरम्मत[F]; (राजनीति[F]; सामाजिक इत्यादि विषयोंमें) मौलिक परिवर्तन; **धर्म-सुधार,** पापनिवृत्ति[F]; (ईसाई) धर्मान्दोलन ।

**reformational** –नॅल् a. सुधार-सम्बन्धी; सुधारात्मक ।

**reformative, reformatory**[1] रि'फ़ॉर्'मॅटिव्, –टॅरि aa. संस्कारक, संस्कारजनक, सुधारात्मक, सुधारोत्पादक, पुनर्गठन करनेवाला ।

**reformatory**[2] –टॅरि n. (विधा०, का०) **सुधारालय,** सुधार-शाला[F], बाल-सुधारक विद्यालय ।

**reformed** –र्म्ड्' a. संस्कृत, संशोधित, सुधारा या सुधरा हुआ, सुधारित; नवनिर्मित, पुनर्गठित, परिवर्द्धित, उन्नत ।

**reformer** –'मॅर् n. संस्कारक, संशोधक, धर्मप्रवर्तक, पुनरुद्धारक, परिवर्द्धक, उन्नायक, सुधारक ।

**reformism** –मिज़्म् n. (शिक्षा०) **सुधारवाद,** संस्कारवाद ।

**reformist** –मिस्ट् n. संस्कारक, पुनरुद्धारक, नवनिर्मित, परिवर्द्धक, उन्नायक, सुधारक; सुधारवादी, उन्नयनवादी ।

**refract** रि'फ्रैक्ट् v.t. (पानी, वायु[F], शीशा इत्यादिके तिरछा होनेपर प्रकाशको) वक्र करना, परावृत करना, मोड़ना, फेरना, तिरछा करना; (दृष्ट विवेचनार्थ) विश्लेषण करना, खण्ड-खण्ड करना ।

**refracted** –टिड् a. वक्र, परावृत्त, मुड़ा हुआ, फिरा हुआ, तिरछा; विश्लेषित, विखण्डित ।

**refractile** ⊙ –टिल् a. वक्रकारक, परावर्तक, मोड़नेवाला, फिरनेवाला, तिरछा करनेवाला; विश्लेषण करनेवाला, विखण्डित करनेवाला ।

**refracting** रि'फ्रैक्'टिंग् a. परावर्तक (~ *telescope*) ।

**refraction** –'क्शॅन् n. व्यतिया[F], दिक्परिवर्तन, किरणवक्रता[F], वक्रीभाव, वक्रीकरण, परावर्तन, **अपवर्तन,** (~ *correction*), व्यावर्तन, (यंत्र०, भौ०) **वर्तन** (~ *error*) ।

**refractional, refractive** –नॅल्, –'टिव् aa. दिक्परिवर्तित, वक्रीभूत, परावर्तित, फेंका हुआ, मोड़ा हुआ; ~ index अपावर्तनांक, (भौ०) **वर्तनांक** ।

**refractiveness** –निस् n. दिक्परिवर्तित्व, वक्रीभाव, **अपवर्तकता**[F], परिवर्तितता[F], फेंका हुआ होना, मोड़ा हुआ होना ।

**refractivity** –टि'विटि n. REFRACTIVENESS.

**refractometer** –टॉ'मिटॅर् n. परावर्तमान, (भौ०) **वर्तनांकमापी,** वक्रमापी ।

**refractor** –'टॅर् n. (ऋतु०) **वर्तक,** परावर्तक, परावर्ती, दूरवीक्षण यन्त्र; दिक्परिवर्ती साधन ।

**refractoriness** रि'फ्रैक्'टॅरि-निस् n. अवाध्यता[F], दुराग्रह, प्रतीपता[F], वक्रता[F], अदम्यता[F], ढिठाई[F],

(शिक्षा०) **हठीलापन,** अड़ियलपन, हठ; अविधेयता^F^, अविनय^F^, अशिष्टता^F^, दुःशीलता^F^।

**refractory** –रि a. विमति, विभ्रान्त, जिद्दी, अड़ियल, ढीठ,हठी; (रसा०,इंजी०)**उष्मसह; गलनरोधी;** (शिक्षा०) **दुर्जेय;** (भौ०) **वर्तक;** (चि०) दुश्चिकित्स्य; ~ period **अननुसरणकाल; दुर्जेयकाल;**

~ brick, ~ crucible, ~ furnace, ~ lining, ~ metal, ~ ore.

**refragable** रे´.फ्रॅगॅबॅल् a. प्रत्याख्येय, अस्वीकार्य, अस्वीकरणीय, खण्डनीय, अनंगीकार करने योग्य।.

**refrain**[1] रि फ्रेन् n. (गीत आदिमें) टेक^F^, **स्थायी टेक^F^**।

**refrain**[2] v.t. & i. (आत्मा^F^, आँसू इत्यादिपर नियंत्रण रखना, संयम रखना, अधिकार रखना, निग्रह करना, दमन करना, अड़ना, रोकना, रुकना, थामना; (किसी कामसे) विरत रहना, दूर रहना, बाज आना, मुँह फेरना, न करना, हटना।

**refrangibility** रि´.फ्रैन्जिबि´लिटि n. (भौ०) **वर्तनशीलता^F^, अपवर्तनशीलता^F^,** परावर्तनीयता^F^, प्रतिबिम्बनशीलता^F^।

**refrangible** –´जिबॅल् a. (भौ०) **वर्तनशील, अपवर्तनशील,** परावर्तनीय, प्रतिबिम्बनशील।

**refrangibleness** –निस् n. =REFRANGIBILITY.

**refresh** रि´फ्रेश्´ v.t. & i. उत्साहित करना, प्रचोदित करना, प्रेरित करना; पुनः सबल करना, पुनः शक्ति^F^ देना या पाना, श्रमलाघव करना, विश्रान्त करना या होना, थकावट^F^ दूर करना, ताजा दम करना या होना; (विशे०) अल्पाहार करना, जलपान करना।

**refresher** –´शॅर् n. पुनर्बोधक, पुनरुज्जीवित करनेवाला इत्यादिके क्रियागत अर्थोंमें; (बोल०) पेय, मद्य, जलपान, शरबत; ~ course प्रबोधन-पाठ्यक्रम, आवृत्तिचर्या^F^, **पुनश्चर्या^F^,** (चि०) **नवीकर पाठ्यक्रम।**

**refreshing** –शिंग् a. शीतल, सुखप्रद, स्फूर्तिजनक, मधुर, श्रमापहारक, श्रान्तिनिवारक, स्फूर्तिदायक।

**refreshingness** –निंस् n. शीतलता^F^, स्फूर्तिजनकता^F^, मधुरता^F^, श्रमापहारकता^F^, सुख विश्रान्ति^F^, आराम।

**refreshment** –श्´मॅन्ट् n. विश्रान्ति^F^, विश्राम, आराम (*the sight was a ~ to me*); नवीकरण, नयी ताजगी^F^; जलपान, उपाहार, पेय या खाद्य-पदार्थ, नाश्ता;

~ allowance, booth, ~ car, ~ room.

**refrigerant**[1] रि´फ्रि´जॅरॅन्ट् n. तापहरक, (भौ०) **प्रशीतक, प्रशीतक द्रव्य;** (यंत्र०) **प्रशीति^F^;** दाहशमक ओषधि^F^।

**refrigerant**[2] a. तापहर, दाहहर,(चि०)ज्वरहर, तृषाहर; शीतकर, (कृषि०) **प्रशीतकर।**

**refrigerate** –रे´ट् v.t. & i. (भौ०) **प्रशीतित करना,** प्रशीतल करना, प्रशीतन करना, शीतल करना, जमाना, ठण्डा करना; (खाद्य वस्तुओं^F^को जमाने या सुरक्षित रखनेके लिए घोर शीत^F^में रखना।

**refrigerating** –टिंग् a. (भौ०) प्रशीतक (*~engine*)।

**refrigeration** –रे´शॅन् n. शीतल चिकित्सा^F^; शीतन, (भौ०, कृषि०, चि०, रसा०) **प्रशीतन,** शीतलीकरण, तापहरण, ठण्डा करके जमाना;

~ cycle, ~plant, ~ van.

**refrigerative** –´जॅरॅटिव् a. प्रशीतक, शीतल करनेवाला, तापहर।

**refrigerator** –रे´टॅर् n. (पदार्थोंको सुरक्षित रखनेवाला) तापशामक यन्त्र (चि०, रसा०, कृषि०, भौ०) **प्रशीतक,** (भौ०) **प्रशीतित्र,** शीतन-यन्त्र, **रेफ्रीजरेटर।**

**refrigeratory**[1] –रॅटॅरि n. तापहर यन्त्र, (वाष्प^F^ जमानेके लिए यन्त्रमें जुड़ा हुआ शीतल जलका पात्र)

**refrigeratory**[2] a. प्रशीतक, तापहर, शीतलकारी, तापहारी।

**refringent** रि´फ्रिं´जॅन्ट् a. =REFRACTING.

**reft** रे´फ्ट्´ REAVE का कृदन्तरूप।

**refuge**[1] रे´फ्यूज् n. आश्रय, संश्रय, शरण^F^, आश्रयस्थान, शरणस्थल, आसरा, ओट^F^, आड़^F^ (*take ~ in a cave*); शरण्य, आश्रयदाता (*he is the ~ of the distressed*); (रास्तोंके बीच विश्रामार्थ निर्मित चबूतरा; house of ~ शरणालय।

**refuge**[2] v.t. & i. (क०) संश्रय देना, आश्रय प्रदान करना, प्रश्रय देना, शरण^F^ देना; संश्रय ग्रहण करना शरण^F^में जाना, आसरा लेना।

**refugee** –जी´ n. आश्रित व्यक्ति, शरणापन्न व्यक्ति शरणागत, (राज०) शरणार्थी (*~ department*)।

**refugeeism** –´इज़्म् n. आश्रित स्थिति^F^,शरणापन्नता शरणागति^F^, शरणार्थिता^F^।

**refulgence, -cy** रि´फ़ल्´जॅन्स्,-सि nn. दीप्ति^F^, प्रभा^F^, तेज, औज्ज्वल्य, प्रकाश, चमक^F^।

**refulgent** –न्ट् a. भास्वर, तेजोमय, प्रकाशमान, देदीप्यमान, समुज्ज्वल, चमकदार।

**refund**[1] रि´फ़न्ड् n. प्रत्यर्पण, प्रतिनिचयन, पुनः प्रदान लौटाना, वापसी^F^, धन वापसी^F^, दोबारा अदायगी^F^;

~ adjustment, ~ order, ~ application, ~ bill, ~ payment order, ~ statement, ~ voucher, ~ warrant.

**refund**[2] v.t. & i. (प्राप्त धनको) प्रतिनिचित करना, प्रत्यर्पण करना, पुनःप्रदान करना, दोबारा देना, लौटा देना, लौटाना, वापस करना, लिया हुआ फेर देना, फिर अदा करना।

**refundable** –´डॅबॅल् a. प्रतिनिचीय, प्रत्यर्प्य, प्रत्यर्पणीय **लौटाने योग्य, वापसी योग्य;** (विधा०) लौटाया जानेवाला, फिरसे लौटनेवाला।

**refunded** –डिड् a. प्रतिनिचित, प्रत्यर्पित, प्रतिद‌त्त फिरसे लौटाया हुआ।

**refundee** –डी´ n. प्रत्यर्पिती, प्रत्यर्पणग्राही।

**refunder** –´डॅर् n. प्रत्यर्पयिता, प्रतिनिचेता, लौटानेवाला।

**refunding** –डिंग n. प्रत्यर्पण (*~ board*); ~bo...

(अर्थ०) वापसी बांड।

**refundment** –ड्'मॅन्ट् n. प्रत्यर्पण, प्रतिदान, पुनः-प्रदान।

**refusable** रि'फ्यूॅज़ॅबॅल् a. अस्वीकार्य, अग्राह्य, अमान्य, नामंजूर करने लायक।

**refusal** –ज़ॅल् n. असम्मति^F, अस्वीकृति^F, अस्वीकरण, इनकार; प्रत्यादेश, प्रतिषेध, मनाही^F, न; अस्वीकरणाधिकार (*give* person *the* ~ *of*)।

**refuse**[1] –ज़्' v.t. & i. अस्वीकार करना, (विधा०) अस्वीकृत करना, अग्राह्य करना, अनंगीकार करना, प्रतिषेध करना, इनकार करना, नामंजूर करना, साफ जवाब देना, न देना, मना करना, न मानना (~ *offer, office*); (ताशके पत्तोंका) क्रम पूर्वक न होना, लगातार न चलना।

**re-fuse**[2] री-फ्यूज़् v.t. & i. एकरूप करना या होना, पुनः मिलना, दोबारा जोड़ना, जुड़ना।

**refuse**[3] रॅ'फ्यूस् १. a. उच्छिष्ट, परित्यक्त, निषिद्ध, असार, व्यर्थ, निकम्मा; २. n. अवशिष्ट, शेष, मैल, तलछट^F, (वि०) कचरा, (~ *disposal*); कूड़ा।

**refused** रि'फ्यूज़्ड् a. अस्वीकृत (~ *article*, ~ *money*)।

**refuser** –'ज़ॅर् n. अस्वीकर्ता, अग्राहक, इनकार करनेवाला।

**refutability** रॅफ्यूटॅबि'लिटि n. अप्रमेयता^F, निरसनीयता^F, निराकरणीयता^F, खण्डनीयता^F, काटा जाना, इनकारमें आनेकी अवस्था^F।

**refutable** –टॅबॅल् a. अप्रमेय, निरसनीय, निराकरणीय, खण्डनीय, काट्य, प्रत्याख्येय, गलत।

**refutal, refutation** –टॅल्, –टे'शॅन् nn. निरसन, निराकरण, निषेध, प्रतिक्षेप, खण्डन, प्रत्याख्यान, काट^F।

**refutatory** –टॅटॅरि a. अप्रमेयक, निरसनकारी, निराकरण करनेवाला, खण्डन करनेवाला, काटनेवाला, गलत बना देनेवाला।

**refute** –ट्' v.t. निराकरण करना, प्रत्याख्यान करना, खण्डन करना, त्रुटिपूर्ण बताना, गलत ठहराना; असिद्ध करना, झुठलाना, काटना, रद्द करना।

**refuter** –'टॅर् n. अप्रमेता, निरसनकर्ता, निराकर्ता, प्रत्याख्याता, खण्डक, काटनेवाला, गलत ठहरानेवाला।

**Reg.** Registrar; Regional.

**regain** रि'गेन्' v.t. पुनः अधिकार प्राप्त करना, फिरसे पाना (~ *consciousness*); फिर पहुँचना; प्रतिष्ठित करना, स्थिर करना, सँभालना, जमाना (~ *one's foot*)।

**regal**[1] री'गॅल् n. (एक छोटा-सा वाद्य-यन्त्र), रीगल।

**regal**[2] a. राजार्ह, राजोचित, राजकीय; शाही (~ *office, title*); भव्य, शानदार (*lives in* ~ *splendour*)।

**regale**[1] रि'गेल् n. (शा० एवं ला०) भोज, दावत^F; सुस्वादिष्ट भोजन, स्वादिष्ट वस्तु^F; स्वेच्छा भोजन, इच्छानुसार स्वाद या रस।

**regale**[2] v.t. & i. (भोजन या वार्तालाप द्वारा) यथेच्छ तृप्त करना, इच्छानुसार सन्तुष्ट करना; (सौन्दर्य, फूल इत्यादिका) प्रफुल्लित करना या होना, आह्लादित करना, आनन्द देना, प्रसन्न करना; सुस्वादु भोजन करना, दावत^F करना; परितुष्ट करना।

**regalement** –'मॅन्ट् n. भोज, उत्सव, आमोद, प्रमोद; सेवन।

**regalia**[1] रि'गेलिॲ n. (मान०) राजचिह्न, राजोपचार; राजाधिकार, शाही अधिकार, राजशक्ति^F।

**regalia**[2] n. अच्छे किस्मका सिगार, बढ़िया प्रकारका चुरट।

**regalism** री'गॅलिज़्म् n. राजवाद, धर्मको राजसापेक्ष माननेवाली नीति^F, राजाका धार्मिक सर्वाधिकारका सिद्धान्त।

**regality** रि'गैलिटि n. प्रभुत्व, राजत्व, राजकीयता^F, राजभाव, राजशक्ति^Fके गुण या लक्षण; राज्य, राजतन्त्रात्मक शासन; राजस्वत्व, राजकीय अधिकार; राजकीय ठाठ।

**regard**[1] रि'गाड्' n. अवेक्षण, निरीक्षण, दृष्टि^F, निगाह^F; स्नेह, प्रीति^F, अपेक्षा^F, सम्मान, श्रद्धा^F, आदर (*feel a great* ~ *for him*); मनोयोग, एकाग्र दृष्टि^F, ध्यान, अवधान; (pl. पत्र आदिमें) अभिनन्दन, स्नेह-प्रदर्शन, नमस्कार (*give him my* ~*s*); प्रशंसा^F, बधाई^F; *as* ~*s, in, with* ~ *to* या *of* के विषयमें, इस बारेमें; *in this* ~ इस विषयमें।

**regard**[2] v.t. & i. अवेक्षण करना, निरीक्षण करना, दृष्टिपात करना, ताकना, देखना, निगाह^F डालना (~*s me with curiosity*); ध्यान देना, विचार करना; समादृत करना, मानना (*does not* ~ *my advice*); आदर करना, सम्मानित करना, सम्मान करना, प्रतिष्ठा^F करना, सत्कार करना, इज्जत^F करना, कद्र^F करना; गणना^F करना, विचारना, सोचना, समझना (*is to be* ~ *ed as a wild beast*); (वस्तुओं^Fके लिए) अपेक्षा^F रखना, अवेक्षित होना।

**regardant** –'डॅन्ट् a. सावधान, चौकस; खबरदार।

**regardful** –ड्'फुल् a. मनोयोगी, अभिनिविष्ट, लवलीन; सापेक्ष; सावधान, खबरदार; अपेक्षक, सत्कारपूर्ण, आदर-युक्त, सम्मान करनेवाला।

**regardfulness** –निॅस् n. (क्व०) अपेक्षा^F, सत्कार, समादर, सम्मान, विचार, ख्याल।

**regarding** –'डिंग् prep. के विषयमें, के बारेमें।

**regardless** –ड्'लिॅस् a. & adv. अनपेक्ष, निरपेक्ष, उपेक्षावान्, असावधान, अनुत्सुक, विरक्त, उदासीन; अमनोयोगी, अचेत, बेखबर, बेपरवाह।

**regardlessness** –निॅस् n. अनपेक्षा^F, उपेक्षा^F, असावधानता^F, लापरवाही^F, बेलिहाजी^F।

**regatta** रि'गैटॅ n. नौक्रीड़ा^F, नौका-प्रतियोगिता^F, नौकादौड़^F, नावों^Fकी दौड़^F; (परि०) नौकादण्ड।

**regauging** ⊙ रि'गेजिंग् n. पुनर्मापन।

**Regd.** Registered.

**regelate** रीजि'लेट् v. i. (एकत्रित तुषार आदिका) फिरसे जमकर एकाकार हो जाना।

**regelation** –ले'शॅन् n. (प्रा० भू०, भौ०) **पुनर्हिमायन**, पुनःश्यान, फिरसे जमनेकी क्रिया^F^।

**regency** री'जॅन्सि n. प्रतिशासन, नियन्त्रण; (राज०, का०) **राजपता**, T. राज्यसंरक्षकत्व, प्रतिशासकपद; राजप्रतिनिधित्व, राजप्रतिनिधिपद; प्रतिराजमण्डल, प्रतिराजाधिकारीमण्डल; प्रतिराजक्षेत्र; प्रतिशासक-पद-ग्रहण-काल।

**regeneracy** रि'जे'नॅरॅसि n. पुनर्जननता^F^, पुनर्जन्मता^F^, पुनरुज्जीवनता^F^, पुनरुत्पादन, पुनरुत्पत्ति^F^; पुनरुत्थान; नवोत्साह, नयी उमंग^F^; पुनरुद्धार, पुनःसंस्कार।

**regenerate**[1] –रेट् v.t. & i. उच्चतर या आध्यात्मिक प्रवृत्ति^F^ प्रदान करना, आध्यात्मिक स्थिति^F^ सुधारना; **पुनर्योजित करना**; ओजस्वी एवं समुन्नत जीवन बिताना; **पुनरुत्पादन करना, पुनर्जनन करना**, पुनर्जन्म देना, पुनरुज्जीवित करना, फिरसे पैदा करना या होना, नया जन्म होना या देना; आत्मसुधार करना, **पुनरुद्धार करना** (प्रायः अपना)।

**regenerate**[2], **-ed** –रॅट्, -इड् aa. पुनरुद्धारकृत, धर्मसंस्कारापन्न; पुनर्जात, पुनरुज्जीवित, पुनरुत्पन्न, नवोत्साहयुक्त।

**regeneration** –रे'शॅन् n. पुनर्जन्म, पुनरुज्जीवन, पुनरुद्धार, (रसा०, प्राणि०) **पुनर्जनन**, पुनरुत्पत्ति^F^; (चि०) नववृद्धि^F^, (कृषि०) **प्रवृद्धि^F^**; पुनरुत्थान, (रसा०, भौ०) **पुनरुत्पादन**; (भौ०) पुनर्नियोजन, **पुनर्योजन**; पुनःसंस्कार, सुधार, उद्धार; (कृषि०) **तापदान**; नवोत्साह, नयी उमंग;

~ area, ~ coupe, ~ feeling, ~ interval, ~ period, ~ plan, ~ technique.

**regenerative** –'नॅरॅटिव् a. (रसा०) **पुनर्जनक, पुनरुद्धारक, पुनरुत्पादक**; (यन्त्र०) **पुनर्जननीय**, संस्कार-साधनशील, नवोत्पत्ति-विशिष्ट, पुनरुज्जीवित करनेवाला, पुनरुत्पन्न करनेवाला; नया उत्साह भरनेवाला; (भौ०) **पुनर्नियोजी; पूर्वयोजित**; पुनरुद्धार-विषयक;

~cell, ~ cycle, ~ furnace, ~ operation, ~ system, ~ voltage.

**regenerator** –रेटॅर् n. (रसा०) **पुनर्जनित्र**; पुनरुत्थापक, (रसा०) **पुनरुद्धारक**, पुनरुत्पत्तिकर्ता, **पुनरुत्पादक; पुनर्योजित्र**; पुनरुज्जीवक; भट्ठों^F^में ईंधन बचानेके लिए ईंटों^F^का आवा।

**regeneratory** –रॅटॅरि a. पुनरुज्जीवक, नवोत्पत्ति-विशिष्ट, पुनरुत्पत्ति-सम्बन्धी; पुनरुत्पादक; प्रणोदक, प्रचोदक, उत्साहवर्द्धक, नया उत्साह देनेवाला; संस्कार-साधनशील, पुनरुद्धार-विषयक, नवोत्साह-विषयक, नयी उमंगवाला।

**regenesis** रीजे'निसिस् n. पुनर्जनन, पुनर्जन्म, पुनरुज्जीवन, पुनरुत्पत्ति^F^, पुनरुद्धार।

**regent** री'जॅन्ट् n. शास्ता, प्रतिशासक; **राजप**, राज्यप्रतिनिधि, शासनपाल; प्रतिराज, प्रतिसंरक्षक, (राजाकी अल्पवयस्कता^F^ या अनुपस्थिति^F^में शासन चलानेवाला व्यक्ति); T. (किसी राजकीय विश्वविद्यालयमें) शासन-मण्डलका सदस्य ⊙।

**regentship** –शिप् n. शास्तृपद, प्रतिशासकता^F^; प्रतिराजत्व, अनुराजत्व।

**regerminate** रीजर्'मिनेट् v. i. पुनः अंकुरित होना।

**regermination** –ने'शॅन् n. पुनरुद्भेदन, पुनः अंकुरोत्पत्ति^F^।

**regicidal** रे'जिसाइ'डॅल् a. राजवध-विषयक, राजहत्या-सम्बन्धी।

**regicide** –'जिसाइड् n. राजहन्ता, राजघातक, राजघाती; राजहिंसा^F^, (राज०) **राजवध**, राजहत्या^F^।

**regie** (F) n. राज्य-नियन्त्रण, राज्यका एकाधिकार।

**regime** रेझीम्' n. शासन, शासन-पद्धति^F^, राज्यक्रम, राज-शासन-प्रणाली^F^; शासनकाल, राज्यकाल।

**regimen** रे'जिमेन् n. शासन; शासनतन्त्र, प्रणाली^F^, पद्धति^F^, रीति^F^, ढंग, कायदा; (व्या०) अनुशासन, कारक-प्रक्रिया^F^, पारस्परिक-सम्बन्ध; पथ्यापथ्यनियम।

**regiment**[1] रे'जॅ(ज)मन्ट् n. अनुशासन, नियम, विधि^F^, विधान, शासन, (छोटे कर्नलके अधीन) महागुल्म, गुल्म, सैन्यदल, व्यूह, पल्टन; T.

**regiment**[2] v.t. व्यूहबद्ध करना, पल्टनों^F^में खड़ा करना; (कार्यकर्ता या श्रमजीवियोंको) संगठित करना; नियन्त्रणमें रखना, अनुशासित करना।

**regimental**[1] –मे'न्टॅल् n. (प्रायः pl.) सैन्यवेश, सेना-परिधान, सैनिक वस्त्र, फौजी वर्दी^F^।

**regimental**[2] a. सैन्यदलीय, महागुल्मीय, सैन्यदलका, व्यूह-सम्बन्धी; पल्टनका; **रेजिमेण्टका**;

~ accounts, ~ appointment, ~ association, ~ book, ~ fund, ~ garden, ~ headquarters, ~ magazine, ~ officer, ~ police, ~ school, ~ sports, ~ store, ~ temple.

**regimentation** –टे'शॅन् n. (राज०) **एकमार्गीकरण**; संव्यूहन, व्यूह-बन्धन, व्यूह-रचना^F^, व्यूह-निर्माण, सेनाओं^F^को टोलियों^F^में खड़ा करना; **प्रधिशासन**, कठोर नियन्त्रण; (श्रमजीवियों इत्यादिका) संगठन।

**regina** (L) रि'जाइ'नॅ n. राज्ञी^F^, सम्राज्ञी^F^, रानी^F^, बेगम^F^; सिंहासनारूढ़ महाराज्ञी^F^, गद्दीनशीन बेगम^F^।

**reginal** –नॅल् a. राज्ञीय, राज्ञीय-विषयक, सम्राज्ञी-सम्बन्धी, रानी^F^का, बेगम।

**region** री'जॅन् n. लोक, (प्रा० भू०) **प्रदेश, क्षेत्र**, भूभाग, मण्डल, भूखण्ड, (कृषि०) **इलाका**; (*a desert, fertile*, ~); सीमा^F^, अधिकार-क्षेत्र; अंगक्षेत्र (*the ~ of the eyes*); *lower* ~ रसातल, पाताल, प्रेतलोक; *upper* ~ स्वर्ग, परलोक, आकाश।

**regional** –जॅनॅल् a. **क्षेत्रीय, प्रदेश-**, **प्रादेशिक** (कृषि०) **इलाकाई**;

~ agencies, ~ area, ~ arrangement,

~ classification, ~ commission, ~ commissioner, ~ council, ~ differences, ~ director, ~ distribution, ~ epidemic, ~ fund, ~guide, ~ language, ~ office, ~ planning, ~ representative, ~ station, ~ telegram, ~ trial.

**regionalism** –लिज़्म् n. क्षेत्रीयता^F, प्रान्तीयता^F; क्षेत्रीयतावाद, प्रान्तीयतावाद, प्रादेशिकतावाद; शासन-विकेन्द्रण, शासन-विकेन्द्रीकरण, देशको कई प्रशासन-क्षेत्रोंमें बाँट देना।

**register**[1] रे´जिस्टर् n. पंजिका^F, **पंजी**^F, बही^F, **रजिस्टर, मीज़ान दर्शक**; आलेख्य; तालिका^F, सूची^F, अनुक्रमणिका^F; (बाजोंमें स्वर ठीक करनेकी) सरकन^F, पेंच, स्वरनिर्देशक (*upper, middle, lower, ~*); गति-लेखक यन्त्र, शखिलेखयन्त्र; (मुद्रण०) कागजके दोनों ओर मुद्रित पंक्तियों^Fका सटीक मेल (*to make ~*); (चित्र०) चित्र-पट्टिका^Fका केन्द्रित करनेवाले पर्देके साथ मेल या संगति^F; ~ office = REGISTRY office;

~ keeper, ~ number, ~ tonnage.

**register**[2] v.t. & i. पंजीबद्ध करना, आलिखित करना, क्रमानुसार लिखना, लेखबद्ध करना, बहीखातेमें चढ़ाना, इन्दराज करना; निबद्ध करना; (ला०) याद कर लेना, मनमें चढ़ा लेना; (यन्त्रका) निर्देश स्वतः अंकित करना या बताना; (चल-चि०) भावभंगिमा^Fसे व्यक्त करना, आकृति^Fसे प्रकट करना; (गुण इत्यादि) तुल्य बनना, समान होना, एकरूप होना; ~ one*self* मतदाताओंकी सूची^Fपर अपना नाम चढ़वाना।

**registered** –ड् a. पंजीयित, **पंजीकृत, पंजीबद्ध, निबद्ध, रजिस्ट्रीकृत, रजिस्ट्री किया हुआ**; T.।

~ account, ~ address, ~ animal, ~ bag, ~ debenture, ~ depth, ~ file, ~ firm, ~ gradiate, ~ letter, ~ list, ~ matter, ~ nurse, ~ office, ~ post, ~ refugee, ~ tonnage.

**registering** –रिंग् n. **कागज बिठाना; रजिस्टर करना।**

**registrable** –स्ट्रॅबॅल् a. आलेखार्ह, पंजीकरणीय, पंजीयन योग्य, अंकित करने योग्य।

**registrant** –ट्रॅन्ट् n. पंजीकृत व्यक्ति, आलिखित वस्तु, प्रपंजीयित नाम, व्यक्ति जिसके नाम अथवा ट्रेडमार्ककी रजिस्ट्री^F हो गयी हो।

**registrar** –ट्रार् n. पंजिकाधिकारी, निबन्धक, (वाणि०) **पंजीयक**, पंजीकार, अभिलेखपाल, मुहाफिज-दफ्तर, **रजिस्ट्रार**; (विश्वविद्यालयमें) प्रस्तोता, (शिक्षा०) **कुल-सचिव**; ~ general महारजिस्ट्रार।

**registrarship** –शिप् n. आलेखन, प्रपंजीकरण।

**registrary** –ट्रॅरि n. (कैम्ब्रिज वि० वि० का) रजिस्ट्रार।

**registration** –ट्रे´शॅन् n. आलेख्य, अंकन, **पंजीकरण, पंजीयन**, पंजीबन्धन, निबन्धन, इन्दराज, **रजिस्ट्री**^F; (कृषि०) **रजिस्ट्री^F करना**, रजिस्ट्रीकरण; उपस्थिति^F, हाजिरी^F ⊙; नाम लिखाना;

~ authorities, ~ card, ~ centre, ~ certificate, ~ circle, ~ clerk, ~ control, ~ counter, ~ department, ~ envelope, ~ fees, ~ mark, ~ number, ~ office, ~ officer, ~ register, ~ report, ~ rules, ~ safe, ~ scheme, ~ seal, ~ section, ~ tribunal, ~ window, new cases, ~ window, old cases, ~ work.

**registry** –´जिस्ट्रि n. पंजीयन, पंजीकरण, निबन्धन, आलेखन, अंकन, नामांकन, इन्दराज, **रजिस्ट्री**^F, (~ *office* भी) नामांकन-स्थान, पंजीयनालय, रजिस्ट्री^Fका दफ्तर (*married at a ~*)।

**regius** री´जिॲस् a. (हेनरी आठवें द्वारा स्थापित कैम्ब्रिज और आक्सफर्डमें) पीठ^Fका प्रत्याशी (*~ professor of Greek*)।

**reglet** रे´ग्लिट् n. (मुद्रण) पट्टिका^F, (लकड़ी^Fकी) पट्टी^F, फाँटी^F; (यन्त्र०) **खाँचा**।

**reglum donum** (L) n. राजकीय अनुदान।

**regma** रे´ग्मॅ n. बहुभागी फल, नैकांशी फल, अनेकांशी फल, कई फाँकोंवाला फल, (वन०) **पुरंड फल**, T.

**regnal** –नॅल् a. प्रशासकीय, शासन-सम्बन्धी; ~ period शासनकाल, राज्यकाल।

**regnancy** –नॅन्सि n. शासन, राजत्व; राज्यकाल।

**regnant** –न्ट् a. शासक, राज्याधिकारी, शासन करनेवाला (*~ prince*); (वस्तुओं^F, गुणों या मतों आदिके लिए) प्रधान, प्रमुख, प्रचलित, प्रबल, सर्वोपरि।

**regolith** ⊙ रे´गॅलिथ् n. (प्रा० भू०) **आवरण प्रस्तर**।

**regorge** रि´गॉर्ज् v.t. & i. उद्गीर्ण करना, उगलना; वमन करना, छाँडना, कै^Fकरना; (स्रोत आदिका) उमड़ना, उबल पड़ना, निकल पड़ना; (पुनः) निगल जाना, खा डालना।

**Reg. Prof.** Regius Professor.

**regrate** रि ग्रेट्´ v.t. (इति०) लाभविक्रय करना, मुनाफाखोरी^F करना।

**regrater, -or** –टॅर्, -ॲर् n. लाभविक्रेता, मुनाफाखोर।

**regress**[1] री´ग्रेस् n. (शिक्षा०) **प्रतीपायन**, प्रतीपगति^F, परावर्तन, प्रत्यावर्तन, प्रतिगमन, अवनति^F, वापसी; प्रत्यागम-क्षमता^F।

**regress**[2] रि´ग्रे´स v.t. प्रतीपगमन करना, उल्टा चलना, पीछे जाना या हटना।

**regression** –शन् n. (सांख्य०) **समाश्रयण**; (शिक्षा०) **प्रतीपायन, परावर्तन**, प्रत्यावर्तन, (कृषि०, प्राणि०) **अपवर्तिता**^F, प्रत्यागमन, (शिक्षा०)**प्रतिगमन**, पश्चगमन, (ज्यौ०) **पश्चागमन**, पश्चाद्गमन, प्रतीपगति^F, उल्टी चाल^F, वापसी^F, हटनेकी क्रिया^F; पुनःपतन, पलटा, दोहार (विशे० स्वस्थ होकर फिर बीमार पड़ना); T.;

~ coefficient, ~ curve, ~ equation,

~ error, ~ function, ~ hypersurface, ~ lines, ~ plane, ~ polynomial, ~ ratios, ~ time.

**regressive** –सिव् a. प्रत्यावर्तनशील, प्रतीपगामी, पश्चाद्गामी, प्रतिगामी, पलटनेवाला (~ *taxation*), (का०) **प्रत्यनुपाती**।

**regressiveness** –निस् n. प्रत्यावर्तनशीलता^F, पीछे या उल्टा चलनेका स्वभाव।

**regret**[1]* रिग्रेट् n. अनुताप, परिताप, पश्चात्ताप, खिन्नता^F, शोच, दुःख, **खेद***, सन्ताप, उद्वेग, पछतावा, रंज (*refuse with great* ~); **खेद है**।

**regret**[2] v.t. अनुताप करना, परिताप करना, पश्चात्ताप करना, दुःख प्रकट करना, खिन्न होना, खेदयुक्त होना, पछताना, अफसोस करना; सन्तप्त होना, सन्ताप करना, प्रायश्चित्त करना; (शब्दों द्वारा) खेद प्रकट करना, दुःखी होना, लज्जित होना।

**regretful** –फुल् a. सन्तप्त, परितप्त, अनुतप्त, खेदयुक्त, शोकाकुल, दुःखित, खिन्न, उद्विग्न।

**regrettable** –टॅबॅल् a. अनुतप्य, खेद्य, शोचनीय, खेदका विषय।

**regt.** regiment; regent.

**regulable** रेग्यूलॅबॅल् a. अनुशासनीय, नियमनशील, नियमापेक्षी, नियमित करने योग्य।

**regular*** –लॅर् a. (रसा०) **समभुजकोणीय**; (ईसा०) नैयमिक, विधिवत्, सविधान, औपचारिक, वैधिक, यथारीति, सुव्यवस्थित, (धार्मिक मठके नियमोंसे सम्बद्ध); (ग० ज्या०, रसा०) **सम** (~nonagon); तुल्य, समरूप, अनुरूप, एकरूप, सदृश, बराबर; व्यवस्थानुयायी, अभ्यास-सिद्ध, (रसा०) **नियमित***, नियत (~ *channel*), **सम्मित, सुव्यवस्थित**, व्यवस्थित, कालानुवर्ती, नियमानुसारी, नियमपर, शिष्टाचारानुकूल, रीति^F न तोड़नेवाला; (शिक्षा०) संस्थागत (~ *student*); अनुक्रमागत, यथाक्रम, क्रमानुसारी; **स्थायी**; अनवरत, सतत; यथार्थ, समुचित, सही, ठीक (*had no ~ introduction*); निपुण, सुयोग्य, सुसम्पन्न, दोषरहित, सिद्ध (*cooks like a ~ cook*); (गोल०) पूर्ण, सम्पूर्ण, पूरा, पक्का (*a ~ rascal*); ~ army नियमित (वैतनिक सैनिकों^Fसे बनी) सेना^F; the ~ clergy (रोमन कैथोलिक देशोंमें साधारण पादरियोंके विपरीत) मठजीवी साधु;

~ accommodation, ~ allowance, ~ appeal, ~ army, ~ assessment, ~ cadre, ~ channel, ~ commission, ~ course, ~ dealer, ~ decagon, ~ demand, ~ despatches, ~ distribution, ~ dodecahedron, ~ ~ doublet, ~ employee, ~ engagement, ~ entegral, ~ establishment, ~ figure, ~ flower, ~ fluctuation, ~ function, ~ heptagon, ~ hexagon, ~ hexahedron, ~ icosahedron, ~ integral, ~ intervals, ~ meeting, ~ nomenclature, ~ nonagon, ~ octagon, ~ octahedron, ~ officer, ~ out-line, ~ parallelepiped, ~ pentagon, ~ polygon, ~ polyhedron, ~ prism, ~ procedure, ~ pyramid, ~ reflexion, ~ salary, ~ service, ~ session, ~ settlement, ~ solid, ~ staff, ~ suit, ~ supply, ~ system, ~ tetrahedron, working, ~ year.

**regularity** –लैरिटि n. **नियमितता**^F; नियमानुवर्तन, नियमनिष्ठा^F, नियमबद्धता^F, नियमानुसारिता^F, संयम; नियम, प्रणाली^F, व्यवस्था^F; धारावाहिता^F, निरन्तरता^F, ऐकरूपता^F; अनुक्रम।

**regularization** –लॅराइज़ेशॅन् n. नियमितकरण, **नियमानुकूलन**, नियमानुसरण, नियमबन्धन, वैधानीकरण, सुव्यवस्थापन, **नियमित करना**।

**regularize** –ग्यूलॅराइज् v.t. **नियमित करना, विनियमित करना**; सुव्यवस्थित करना, विधिवत् बनाना।

**regulate** –लेट् v.t. **विनियमित करना**, नियमानुसार स्थिर करना, मर्यादा^F बाँधना, व्यवस्था^F करना, क्रमबद्ध करना; **विनियम करना, नियमन करना, नियंत्रण करना, नियन्त्रित करना**, शासित करना, विधान बनाना, आवश्यकतानुकूल करना, ठीक करना, दुरुस्त करना।

**regulated** –टिड् a. **नियमित** (~ *perception*), **नियन्त्रित, विनियमित** (~*market, schemes*)।

**regulating** –टिंग् a. नियामक, विनियामक (~*gate*)।

**regulation** –लेशॅन् n. व्यवस्थिति^F, व्यवस्था^F, व्यवस्थापन, नियन्त्रण, (चि०) **नियमन** (~ *station*), **विनियमन; विनियम**, विधान-नियम; क्रम; विधिपरिपालन; (गुण०) सामान्य, साधारण, विधिवत्, नियमानुसार (*of the ~ size*); ~ aim **हुक्मी निशान**; ~ time **नियमित अवधि**^F।

**regulative** –लॅटिव् a. विनियामक, **नियामक** (~ *science*), नियमकारी, नियम या मर्यादा^F स्थिर करनेवाला।

**regulator** –लेटॅर् n. नियन्ता, (भौ०, रसा०) **विनियामक, नियामक**, (~ *mixture*), **विनियंत्रक** (~ *current*) **नियंत्रक**, व्यवस्थापक, शास्ता, संविधाता; (घड़ी^Fकी गति^Fको ठीक रखनेवाला सूक्ष्म-यन्त्र), नियन्त्र, सन्नियन्त्र, रेगुलेटर;

~ current, ~ mixture.

**regulatory** –लॅटॅरि a. व्यवस्थापकीय, व्यवस्थिति-विषयक, व्यवस्थापन-सम्बन्धी, नियन्त्रण-सम्बन्धी, विनियम-विषयक, विधिनियम-विषयक, विधाननियम-सम्बन्धी; विधिवत्, नियमानुसारी।

**reguline** –लाइन् a. धातुकीय; मघानक्षत्र-सम्बन्धी।

**regulus** –लॅस् n. (pl. *-li*) R ~ सिंह राशि^Fका प्रथम मघा नक्षत्र, (गणि०) **मघा**; (रसा०) **धातुक**, धातुकी, सुरमा, अंजन; T.; (सुनहली कलँगीवाली) फुदकनेवाली चिड़िया^F।

**regurgitant** रिगर्जिटॅन्ट् a. प्रत्यावर्ती, प्रतिक्षेपी।

**regurgitate** –टेट् v. t. & i. उबल पड़ना, उमड़ पड़ना, उफान आना, उगलना, उल्टा फेंक देना; (पेट या बर्तनके लिए) उँडेलना, ऊपर फेंक देना।

**regurgitation** –टे'शॅन् n. (चि०, रसा०) पुनरुद्गीरण, उद्गलन, उगलना; ऊर्ध्वनिक्षेप, प्रत्यावर्तन, (कृषि०, चि०) **प्रत्यावहन, प्रतिक्षेपण,** उल्टा फेंकनेकी क्रिया^F।

**rehabilitate** रिहबि'लिटेट् v.t. अधिकार प्रदान करना; स्थापना प्रदान करना, पुनः प्रतिष्ठित करना, बहाल करना; पुनरावास देना।

**rehabilitation** –टे'शॅन् n. (शिक्षा०) **पुनःस्थापन, पुनर्वासन, पुनर्वास;** ~ benefit, ~ circle, ~ finance administration, ~ grant, ~ inspector, ~ loan, ~ minister, ~ officer.

**rehandle** रीहैन्'डॅल् v.t. पुनः हाथमें लेना, फिरसे हाथ लगाना।

**rehang** –हॅ' v.t. (विशे० तस्वीरें^F) पुनः लटकाना, फिर टाँगना।

**rehash** –श्' v.t. (निर्जीव या पुरातन वस्तु^Fको, विशे० साहित्य-सम्बन्धी) नया रूप देना, नये ढंगसे प्रस्तुत करना।

**rehear** रीहीअॅर्' v.t. (का०) **पुनःश्रवण करना;** (न्यायालयमें) मुकदमा **फिरसे सुनना, फिरसे सुनवाई^F करना।**

**rehearing** –रिंग् n. (का०) (न्यायालयमें) **पुनःश्रवण,** पुनर्विवाद-श्रवण, दुबारा जिरह^F, **फिरसे सुनवाई^F।**

**rehearsal** रिहर्'सॅल् n. पूर्वप्रयोग, **पूर्वाभ्यास,** पूर्वाभिनय, **रिहर्सल;** आवृत्ति^F, पुनरावृत्ति^F, दोहराव; dress ~ परिधान सहित नाट्याभ्यास।

**rehearse** –स्' v.t. पूर्वप्रयोग करना, **पूर्वाभ्यास करना, अभ्यास करना;** पूर्वाभिनय करना, **रिहर्सल करना;** गणना^F करना, गिनना; सूची^F देना, आवृत्ति^F करना, पुनरावृत्ति^F करना, दोहराना।

**rehearser**–सॅर् n. पूर्वप्रयोक्ता, पूर्वाभ्यासी, पूर्वाभिनेता, रिहर्सल करनेवाला; पूर्वप्रयोगकारयिता, पूर्वाभ्यास-कारयिता, पूर्वाभिनयकारयिता, रिहर्सल करानेवाला।

**rehouse** रीहॉउस्' v.t. पुनरावास देना, फिरसे गृह प्रदान करना, नये घर देना, फिरसे बसाना।

**Reich** राइख्' n. जर्मनी, जर्मन साम्राज्य; **राइक;** ~srat(h) जर्मन विधानपरिषद्^F; ~stag जर्मन लोकसभा^F; ~swehr जर्मन सेना^F।

**reification** रीइफ़िके'शॅन् n. कार्यान्वयन, कार्यरूपण, कार्यरूप-परिणति^F, कार्यरूपमें बदलना।

**reify** –इफ़ाइ v.i. कार्यान्वित करना, कार्यरूपमें परिणत करना, कार्यरूपमें बदलना।

**reign**[1] रेन् n. प्रभुत्व, प्रभुता^F, राज्य, राजत्व, स्वामित्व, एकाधिकार, साम्राज्य (*the ~ of law in nature*); शासन, आधिपत्य; राज्यकाल, शासनकाल; राज्यविस्तार, अधिकार-क्षेत्र; R.~ of Terror आतंक-युग।

**reign**[2] v.t. आधिपत्य करना, शासन-सूत्र ग्रहण करना, राजा या रानी^F होना, शासन करना (*a king who desired to rule as well as ~*); सर्वोपरि होना, व्याप्त होना, फैल जाना।

**reimburse** रीइम्बर्स् v.t. शोध करना, परिशोध करना, प्रतिदान करना, निष्कृति^Fप्रदान करना, (का०) **प्रतिपूर्ति^F करना,** प्रतिपूरित करना, वापस करना, लौटाना, फेर देना, चुकाना, अदा करना, भरना (दण्ड, क्षति^F आदि); (खर्चके लिए धनको) पूरा करना, जमा करना।

**reimbursement** –मॅन्ट् n. परिशोध, प्रतिशोधन, प्रतिदान, (का०) **प्रतिपूर्ति^F,** निष्कृति^F, चुकौती^F, भरपायी^F, **वापसी^F।**

**rein** रेन्[1] n. रश्मि^F, निग्रहणी^F, संयमनी^F, प्रग्रह, प्रग्रहणी^F, वल्गा^F, बाग^F, बागडोर^F, रास^F, लगाम^F; (ला०) प्रग्रहसाधन; *assume the ~s of government* राज्यकी बागडोर^F सँभालना; *draw ~* रास^F खींचना, घोड़ा रोकना; व्यय कम करना; यत्न छोड़ देना; *take the ~s* संचालन करना, नेतृत्व करना; *throw the ~s, to, give ~* or *the ~s to* (one's *imagination*) (कल्पना^Fको) पूरी स्वतन्त्रता^F देना, ढीला छोड़ना।

**rein**[2] v.t. बाग^F या लगाम^Fसे काबू करना, थामना, सँभालना।

**reincarnation** रीइन्कार्ने'शॅन् n. पुनरवतार, पुनरीश-जन्म, (दर्श०) **पुनर्जन्म।**

**reincarnationist** –निस्ट् n. पुनरवतारवादी, पुनरीश-जन्मवादी, पुनर्जन्मवादी, फिरसे अवतार लेनेमें विश्वास करनेवाला।

**reindeer** रेन्'डीअॅर् n. (ध्रुवदेशका) वाहमृग, वल्गा-हरिण, रेण्डियर।

**reinfection** रीइन्फ़ेक्'शॅन् n. (चि०) पुनरुपसर्ग, (चि०) **पुनःसंक्रमण।**

**reinforce**[1]–रीइन्फ़ॉर्स् n.(बन्दूक^Fके) कुन्देका मोटा भाग; (किसी वस्तु^Fमें जोड़े हुए) परिपोषक अंग, दृढ़कारी पट्टी^F।

**reinforce**[2] v.t. संवृंहण करना, **उपोद्बलित करना** बलयुक्त करना, बलवान करना, पुनः बलवत् करना, पुनः बलवान् बनाना, तगड़ा करना (*~ party, the bases*); **कुमक^F भेजना** (क०) पुनः प्रचालित करना, फिरसे चालू करना, पुनः लागू करना; समर्थन करना; सहायता^F पहुँचाना।

**reinforced** ⊙–ड् a. (रसा०) **उपोद्बलित,** (रेल०), संबलित, (यन्त्र०) **प्रबलित** (*~ concrete, ~ point*)।

**reinforcement**–मॅन्ट् n. संवृंहण, **प्रबलन, पुनर्बलन, प्रबलीकरण, बलवर्धन,** पुनः बलीकरण, पुनः बलसंगठन, दृढ़ीकरण, पुष्टीकरण, पोषण; (प्रायः बहुव०) अतिरिक्त सैन्य, नूतनसैन्य-समावेश, बलवृद्धि^F, **कुमक^F।**

**reinless** रेन्'लिस् a. प्रग्रहहीन, निरंकुश, उच्छृंखल, उद्दण्ड, दुराग्रही, उद्धत, अनियन्त्रित।

**reins** रेन्ज़्' n. pl. (चि०) (प्रा०) प्लीहा, गुर्दे; वृक्क; वृक्क देश; मूत्रदेश, मूत्रस्थली^F; कंटिप्रदेश।

**reinsert** रीइन्सर्ट v.t. पुनः सन्निविष्ट करना, अन्तर्गत

करना, फिरसे घुसेड़ देना।

**reinsertion** रीइन्सर्'शॅन् n. पुनर्निवेशन।

**reinstall** –स्टॉल्' v.t. पुनः स्थापित करना, पुनः संस्थापित करना, फिरसे जगह[F] पर बैठाना, फिरसे लगाना; फिर गद्दी[F] पर बिठाना।

**reinstallation** –ले'शॅन् n. पुनःस्थापन, पुनरभिषेक।

**reinstate** रीइन्स्टेट्' v.t. पुनरधिकार देना, पुनः पदस्थ करना, पुनरधिष्ठित करना, प्रत्यास्थापित करना, **पुनः स्थापित करना, बहाल करना;** पुनः स्वास्थ्य प्रदान करना; समुचित क्रम देना।

**reinstatement** –मॅन्ट् n. पुनरधिकार-दान, (का०) **पुनःस्थापन,** पुनःप्रतिष्ठापन, **बहाली[F]**।

**reinsurance** रीइन्शुअॅ'रॅन्स् n. पुनः बीमाकरण, (अर्थ०, वाणि०) **पुनर्बीमा**।

**reinsure** शुॲ'र, –रे' v. i. & t. फिरसे बीमा करना।

**reinsurer** –'रॅर् n. दुर्घटनागोपक, दुर्घटना[F] के विरुद्ध जीवन-बीमा करानेवाला।

**reintegrate** रीइन्'टि ग्रेट् v.t. पुनः पुष्ट करना।

**reintegratoin** –ग्रे'शॅन् n. (शिक्षा०) **पुनः संकलन**।

**reinvestment** रीइन्वे'स्ट्'मॅन्ट् n. पुनर्द्रव्य-निक्षेप, पुनर्द्रव्य-नियोग, फिरसे पूँजी[F] लगाना।

**reinvigorate[1]** रीइन्वि'गॅ रॅट् n. पुनः शक्तिदान।

**reinvigorate[2]** –रेट् v.t. पुनः शक्ति-प्रदान करना।

**reinvigoration** –रे'शॅन् n. (कृपि०) **पुनर्बलन**।

**reis** रेस्' n. (१९११ तक) एक पुर्तगाली मुद्रा[F]; रईस, अमीर।

**reissuable** रीइ'स्यूअॅ बॅल् a. पुनर्निर्गमनीय, फिरसे निकाला जाने योग्य, **पुनः इजरा योग्य**।

**reissue[1]** –स्यू n. पुनःप्रकाशित अंक।

**reissue[2]** v.t. पुनः निर्गमन करना, पुनः प्रकाशित करना, फिरसे निकालना।

**reiterance** रीइ'टॅ रॅन्स् a. पुनरावृत्ति[F], पुनराख्यान, पुनर्व्याख्यान, पुनर्वचन, समभिहार, दोहराव।

**reiterant** –रन्ट् a. पुनरावर्तक, पुनरावृत्तिकारी, पुनराख्यानकर्ता, पुनर्वचनकर्ता, दोहरानेवाला, फिरसे कहनेवाला।

**reiterate** –रेट् v.t. पुनर्वचन देना; पुनरावृत्ति[F] करना, समभिहार करना, दुहराना, बार-बार कहना।

**reiterated** –टिड् a. पुनरुक्त, पुनरावृत्त, दोहराया हुआ।

**reiteration** –रे'शॅन् n. पुनरावृत्ति[F]; पुनराख्यान, पुनर्वचन, पुनःकथन, समभिहार, दोहराव।

**reiterative** –'टॅ रॅटिव् a. पुनरुक्तियुक्त, पुनरावृत्ति-विषयक, पुनराख्यान-सम्बन्धी।

**reiver** री'वॅर् n. वंचक, प्रवंचक, ठग, छली, धूर्त; लुण्ठक, डाकू, लुटेरा।

**reject[1]** री'जेक्ट् n. त्यक्त, परित्यक्त, निरसित, अस्वीकृत या नामंजूर व्यक्ति या वस्तु[F]।

**reject[2]** रि'जेक्ट्' v.t. प्रत्याख्यान करना, परित्याग करना, निरसन करना, अस्वीकृत करना; **अस्वीकार करना,** अप्रयोज्य ठहराना, अग्राह्य बनाना, अविश्वसनीय ठहराना, इन्कार करना (~ *food*, *request*); छोड़ देना, रद्द करना; मलोत्सर्ग करना, वमन करना, त्यागना, फिरसे बाहर फेंक देना।

**reject[3]** a. (शिक्षा०) **स्नेहवंचित**।

**rejectable** –'टॅ बॅल् a. त्याज्य, परित्याज्य, अस्वीकार्य, अग्राह्य।

**rejectamenta** (L) –टॅमे'न्'टॅ n. (pl.) क्षिप्त पदार्थ, परित्यक्त वस्तु[F], फेंका हुआ पदार्थ; मल, मैला, गुह, उच्छिष्ट, कूड़ा-करकट।

**rejected** –'टिड् a. त्यक्त, परित्यक्त, **अस्वीकृत,** (~ *bid*) निरसित, अगृहीत (~ *candidate*), रद्द (~ *stores*)।

**rejecter** –टॅर् n. त्यक्ता, परित्यक्ता, अस्वीकर्ता, निरसक, अगृहीता, रद्द करनेवाला।

**rejection** –'शॅन् n. त्याग, परित्याग, प्रत्याख्यान, उत्सर्ग, **अस्वीकृति[F], अस्वीकरण,** निरसन, निराकरण, प्रत्यादेश, **अस्वीकार, नामंजूरी[F], रद्दगी[F]**।

**rejective** –'टिव् a. त्याजक, परित्याजक, प्रत्याख्याता, उत्सर्जक, अस्वीकारक, निरसक, निराकर्ता, प्रत्यादेष्टा, परित्यागशील।

**rejectment** –ट्'मॅन्ट् n. त्यक्त वस्तु[F], परित्यक्त वस्तु[F], प्रत्याख्यात वस्तु[F], अस्वीकृत पदार्थ, निरसित पदार्थ; निरसन, अस्वीकृति[F], प्रत्याख्यान; गूह, कूड़ा, कचरा।

**rejector** –'टॅर् n. प्रत्याख्याता, उत्स्रष्टा, अस्वीकर्ता, निरसक, निराकर्ता, प्रत्यादेष्टा, इन्कार करनेवाला।

**rejoice** रि'जाएॅस् v.t. & i. आनन्दित करना, प्रफुल्लित करना, प्रसन्न करना, खुश करना; हर्षानुभव करना, आनन्द मनाना, आह्लादित होना, प्रमुदित होना, प्रसन्न होना (*I am ~ed to hear it*); (*in or at* के साथ) आनन्द पाना, आनन्द लेना; ~ *in* (किसीको पाकर) अपनेको धन्य समझना।

**rejoicings** –'सिंग्ज् n. (pl.) आनन्द, आनन्द-प्रकाश, आनन्दोत्सव, आह्लाद, आमोद-प्रमोद, राग-रंग, उत्सव, खुशियाँ[F], रंगरेलियाँ[F]।

**rejoin[1]** रि'जाएॅन्' v.i. & t. (कानून, आरोप या जिरह[F] का) प्रत्युत्तर देना, जवाब देना।

**re-join[2]** री'जाएॅन् v.t. & i. पुनर्युक्त होना या करना, पुनर्मिलित होना या करना, फिरसे जोड़ना या मिलाना; पुनः सम्मिलित होना, फिरसे मिल जाना; फिरसे साथ हो जाना; दोबारा जोड़ना।

**rejoinder** रि'जाएॅन्'डॅर् n. प्रत्युक्ति[F], (का०) **प्रत्युत्तर, पुनरुत्तर,** प्रतिवचन, उत्तर, जवाब; प्रतिस्मरण, प्रतिस्मरण-पत्र।

**rejoint** रि'जाएॅन्ट् v.t. जोड़ मिलाना; जोड़ भरना।

**rejuvenate, rejuvenize** रि'जू'वि'नेट्, रि'जू'वि'नाइज् vv.t. & i. नवजीवन देना या पाना, कायाकल्प करना या होना, पुनर्युवा करना या होना, पुनर्यौवन पाना, फिरसे नौजवान बनाना या होना।

**rejuvenation** –ने'शॅन् n. (वन०, जीव०) **कायाकल्प**

  

पुनर्युवाकरण, पुनर्युवाभाव, पुनर्यौवन, नवयौवन; **पुनर्नवीकरण**; नवजीवन, पुनरुज्जीवन; (कृषि०) **तरुण बनाना या होना**।

**rejuvenator** –'वि नेटर् n. कायाकल्पक, पुनर्युवाकर्ता, पुनर्यौवनदाता, नवयौवनदाता; नवजीवनदाता।

**rejuvenesce** रि जूवि नेस् v.t. & i. पुनर्यौवन प्राप्त करना, पुनर्युवा होना, नवयौवन धारण करना, फिरसे जवान करना या होना; (प्राणिवि०, कोशोंको) नवशक्ति-समन्वित होना, नूतन शक्ति^F प्रदान करना।

**rejuvenescence** –न्स् n. (जीव०) **पुनरोजीकरण**, नवयौवन, नवयौवनशक्ति^F, कायाकल्प, पुनर्यौवन-प्राप्ति^F, नवशक्ति^F।

**rejuvenescent** –न्ट् a. कायाकल्पशील, नवयुवा, पुनर्यौवन धारण करनेवाला।

**rejuvenize** –'वि नाइज् v.t. = REJUVENATE.

**rekindle** रीकिन्'डल् v.t. & i. पुनः प्रज्वलित करना, पुनर्दीप्त करना, फिरसे जलना या जलाना।

**-rel, erel** (मन्द या क्षीण होनेकी प्रवृत्ति^F के लिए) शब्दोंके अन्तमें प्रयुक्त।

**rel.** relating; relation; relative.

**relais** रि ले' n. (प्राचीरको खाई^F के पानीकी मार^F से बचानेके लिए) तंग रास्ता, खाली जगह^F, गलियारा।

**relapse¹** रि लैप्स्' n. पुनःपतन, प्रत्यावर्तन, (का०, चि०, जीव०) **पुनरावर्त, पुनरावर्तन**, आवृत्ति^F, पुनराक्रान्ति^F, दोहराव, पलटा; (आंशिक स्वास्थ्यलाभके बाद) पूर्वावस्था-प्राप्ति^F, पुनःस्वास्थ्य-पतन, रोगाक्रमण।

**relapse²** v.t. (चि०) पुनरावर्तित होना, पुनः पतित होना, प्रत्यावृत्त होना, पुनराक्रान्त होना; फिरसे फँसना; फिरसे रोगग्रस्त होना।

**relapser** –'सर् n. (विशे० दुष्कर्मों इत्यादिमें) पुनः पतित व्यक्ति, प्रत्यावृत्त व्यक्ति, पुनराक्रान्त व्यक्ति, फिरसे फँसनेवाला मनुष्य, फिरसे गिरनेवाला आदमी।

**relapsing** –सिंग् a. (चि०) पुनरावर्ती, प्रत्यावर्ती (~ *fever*)।

**relate** रि लेट्' v.t. & i. सम्बन्धित करना, सम्बन्ध स्थापित करना, सम्बन्ध रखना; **सम्बन्ध होना**, अनुषक्त होना, अन्वित होना, सापेक्ष होना, सन्दर्भ रखना, सम्पर्क रखना; वर्णन करना, बयान करना, कहना; पुनरावृत्ति^F करना, पुनर्कथन करना, दोहराना।

**related** –'टिड् a. सम्बन्धित (~ regression), सम्बद्ध (~ *object*), अन्वित, संसक्त, संपृक्त, सम्बन्धविशिष्ट (*the law extends to several ~ persons*); कथित, वर्णित।

**relatedness** –निस् n. अन्वय, सम्बन्ध, संसर्ग, सम्पर्क।

**relater** –टर् n. कथयिता, वक्ता, वर्णनकर्ता।

**relating** –टिंग् a. सम्बद्ध, सम्बन्धित।

**relation*** –'शन् n. **सम्बन्ध***, **रिश्ता**, **नाता**; संसर्ग, सम्पर्क, व्यतिषंग; समानता^F, तुलना^F, समभाव; सजातित्व, सजातीयता^F; बन्धुत्व, बन्धुता^F, सगोत्रता^F; **सम्बन्धी**, **नातेदार**^F, **रिश्तेदार**; *in or with ~ to* के विषयमें, के सम्बन्धमें, के बारेमें।

**relational** –नल् a. सापेक्ष, अन्वित; सम्बन्ध-सूचक; ~ proposition (दर्श०) **सम्बन्धी तर्कवाक्य**; ~ balancing, ~ coiling, ~ editing.

**relationless** –नलिस् a. निरपेक्ष, अनन्वित, असम्बद्ध, सम्बन्धरहित, सम्बन्धहीन।

**relationship** –शिप् n. अन्वय, आत्मीयता^F, **सम्बन्ध**, बन्धुता^F, सगोत्रता^F, नाता, **रिश्ता**; जातिभाव, भाईचारा, रिश्तेदारी^F, **नातेदारी**^F।

**relatival** रे लॅटाइ'वल् a. सम्बन्धसूचक, अन्वय-सम्बन्धी, पारस्परिक सम्बन्ध रखनेवाला।

**relative¹** –'लॅटिव् n. (व्या०) सम्बन्धबोधक शब्द (विशे०) सर्वनाम; (दर्शन) सापेक्ष पदार्थ, अन्योन्याश्रित वस्तु^F, मर्यादा^F या पद; सजातीय, सगोत्र; **सम्बन्धी**, बान्धव, आत्मीय, **नातेदार, रिश्तेदार**।

**relative²** a. (व्या०) संयोजक, सम्बन्ध-सूचक (~ *pronoun, adjective, adverb*); (वाक्यांशके लिए) पूर्वशब्दसे संयोजक द्वारा जुड़ा हुआ; (गति०, तर्क०, रसा०, भौ०, प्रा० भू०, ग०) **सापेक्ष, आपेक्षिक, अनुपाती**, आनुपातिक (~ *positions*); (क्व०) अन्योन्यान्वित, अन्यान्य-सम्बन्धित, परस्पर-सम्बद्ध; (क्व०) प्रासंगिक, विषयानुकूल, विषयोपयुक्त, अनुरूप, समुपयुक्त, ठीक; तुलनात्मक (*what are the ~merits of the two?*); (वस्तुतः विरोधात्मक, किन्तु) अन्योन्यान्वित, मिलते-जुलते विचारका, (*the conceptions of husband & wife are ~ to each other*); अन्वित, सन्दर्भित (*detailed the facts ~ to the matter*); (शिथिलतया adv. के समान भी) सम्बन्धमें, विषयमें (*I wrote to him ~ to renewal of the lease*);

~ abundance, ~ acceleration, ~ accommodation, ~ change, ~ co-efficient, ~ dating, ~ density, ~ deviation, ~ direction, ~ dispersion, ~ efficiency, ~ error, ~ fact, ~ humidity, ~ importance, ~ intensity, ~ lowering, ~ maxima, ~ minima, ~ motion, ~ position, ~ precedence, ~ price, ~ rights, ~ seniority, ~ sensitivity, ~ size, ~ speed, ~ suggestion, ~ temperature, ~ term, ~ transpiration, ~ value, ~ variability, ~ velocity, ~ viscosity, ~ weight, ~ wind.

**relativeness** –निस् n. संयोजकता^F, सम्बन्धसूचकता^F; आनुपातिकता^F, सापेक्षता^F, आपेक्षिकता^F; अन्योन्य-सम्बन्धिता^F, परस्पर-सम्बन्धिता^F; प्रासंगिकता^F, विषयानुकूलता^F, विषयोपयुक्तता^F, अनुरूपता^F, समुपयुक्तता^F।

**relativism** –विज़्म् n. ज्ञानसापेक्षवाद, सापेक्षवाद।

**relativist** –विस्ट् n. ज्ञानसापेक्षवादी।

**relativistic** –टिक् a. आपेक्षिकीय;
~ correction, ~ effect, ~ mechanics, ~ physics.

**relativity** –'विटि n. अन्यापेक्षा^F, (शिक्षा०, ग०, भौ०) **सापेक्षता^F, आपेक्षिकता^F** (~ *principle*, ~ *theory*), **आपेक्षिकी^F**, अन्योन्याश्रयत्व; T.; (विश्व-गणितज्ञ आइन्स्टाइनका) सृष्टिसिद्धान्त, सापेक्षतावाद, (*theory of* ~, *doctrine of* ~ भी)।

**relator** रि ̆लें'टर् n. वक्ता, आख्यायक, वर्णनकर्ता, कथयिता, कहनेवाला; (क़ानून) सम्बन्ध-स्थापक, सापेक्षता^F स्थिर करनेवाला।

**relax** रि ̆लैक्स्' v.t. & i. शिथिल करना या होना, ढीला करना या होना (~ one's *grasp*, *must not* ~ *in* one's *efforts*); **छूट^F देना**; क्षीण करना, दुर्बल करना, अशक्त करना या होना, हलका करना, धीमा करना, मन्द करना, धीरा करना, खण्डित करना, लँगड़ा करना; न्यून करना, घटाना, कम करना; (काठिन्य, कठोरता^F, कर्कशता^F इत्यादिमें) कम होना; मृदु करना, कोमल बनाना, नरम बनाना या होना।

**relaxable** –'सॅबॅल् a. शिथिल करने योग्य, दुर्बल करने योग्य, अशक्त करने या होने योग्य; खण्ड्य, खण्डित करने योग्य, लँगड़ा करने लायक; **छूट^F देने योग्य**; न्यून करने योग्य, घटाने योग्य; मृदु करने योग्य।

**relaxant** –सॅन्ट् n. (चि०) श्लथक, विश्रामक, तनाव कम करनेवाला।

**relaxation** –से'शॅन् n. श्लथन, (चि०) **शिथिलन**, शिथिलीकरण; शैथिल्य, शिथिलता^F, निवृत्ति^F, ढीलापन, ढिलाई^F, **ढील^F, रियायत^F, छूट^F**; (दण्ड, कर इत्यादिमें) आमुक्ति^F, आंशिक कमी^F; उपशान्ति^F, (शिक्षा०, प्राणि०) **विश्राम**, (रसा०) विराम, विश्रान्ति^F, विनोद, आमोद, प्रमोद, बहलाव, आराम;
~ feeling, ~ heat, ~ period, ~ principle, ~ time.

**relaxative** ⊙रि ̆लैक्'सॅटिव् a. श्लथक, शिथिलीकारक; विश्रामक, आमोदक, प्रमोदक।

**relaxed** –सि्ड् a. शिथिलित, शिथिल, ढीला।

**relaxing** –सिंग् a. श्लथक, शिथिल करनेवाला; विश्रामक, विश्राम देनेवाला, थकावट^F दूर करनेवाला।

**relay¹** रि ̆ले' n. पुनःप्रचालन, **योजन** (~ *station*); योजित्र, अभिचालित, (टेलीफोनमें दूरागत तरंग^Fको स्थानीय बैटरी^Fसे ताजा या पुनरुद्दीप्त करनेवाला यन्त्र); (परि०) **दुफंदी बाँध^F**; (वाणि०) **टोली^F**, (थके घोड़ोंको विश्राम देनेके लिए) नये घोड़ोंका समूह; नये मनुष्योंका समुदाय, नयी सामग्रियों^Fका ढेर; T.; ~ broadcast पुनःप्रसारण; ~-race, दो-दो दलोंकी दौड़^F।

**relay²** v.t. & i. अलंकृत करना, सजाना, क्रमसे रखना; स्थानापन्न करना; प्रदान करना, पाना, लाना; (रेडियोसे) पुनः प्रसारित करना; (आदेश) **आगे भेजना**।

**relay³** री ̆ले v.t. अभिचालित करना; फिरसे रखना।

**relayed** रि ̆लेड् a. अलंकृत, आभूषित, क्रम-व्यवस्थित, सजाया हुआ; स्थानापन्न किया हुआ; प्रदत्त, पाया हुआ; (रेडियोसे) प्रसारित।

**relearning** रि ̆लर्'निंग् n. (शिक्षा०) **पुनरधिगम**, पुनरवगम ((~ *method*)।

**releasable** रि ̆ली'सॅबॅल् a. मोचनीय, विमोचनीय, मुक्त करने योग्य।

**release¹** –स' n. मोक, उन्मोक, उन्मोचन, **मोचन, सम्मोचन, विमुक्ति^F**, विमोचन, **मुक्ति^F, निर्मुक्ति^F, रिहाई^F**; निस्तार, स्वतन्त्रता^F, छुट्टी^F, **छुटकारा; छूट^F; वण्टन**; लिखित मोचन, रसीद; प्रलेख, दस्तावेज; **मूँठ^F**, मुठिया^F; चिटखिनी^F, बिलैया^F; ~ device **छोड़नेके पुर्जे**;
~ date, ~ deed, ~ diary, ~ leave, ~ notification, ~ order, ~ pass, ~ point, ~ regulation, ~ scheme, ~ valve.

**release²** रि ̆लीस् v.t. (क़ानून) **छोड़ना**, सौंपना, सिपुर्द करना, हवाले करना; **निर्मुक्त करना, मुक्त करना**, विमुक्त करना, **हटाना**; मोक्ष देना, निस्तार करना, स्वतन्त्र करना, उद्धार करना, खोलना, ढीला करना; विसर्जन करना, देना; (चलचित्र) प्रकाशित करना, निकालना; **माल छोड़ना**।

**released** –स्ड् a. **निर्मुक्त** (~ *energy*), मुक्त, रिहा (~ *personnel*); ~ material **पुराना निकला माल**; ~ copy प्रकाशित प्रति।

**releasee** –सी' n. मुक्त, निस्तार पानेवाला, उद्धार पानेवाला, छूटा हुआ आदमी।

**releasement** –स्'मॅन्ट् n. मुक्ति, निस्तार, छुटकारा, छूट^F।

**releaser** –सॅर् n. मोक्ता, उन्मोक्ता, उन्मोचक व्यक्ति, विमोचक (व्यक्ति), मुक्तिदाता, निस्तारक व्यक्ति, स्वतन्त्रता^F देनेवाला, छुटकारा देनेवाला, रिहा करनेवाला।

**releasor** –सॅर् n. (क़ानून) मुक्तिदाता, दे० RELEASER.

**relegable** रे ̆'लिगॅबॅल् a. परिवर्तनीय, बदलने योग्य।

**relegate** रे ̆'लिगेट् v.t. निर्वासित करना, देशनिकाला देना; बहिष्कार करना, हटाना, दूर करना; (हीनतर अवस्था^F, परिस्थिति^F या क्षेत्रमें) डालना, ढकेलना; (विषय या कार्यान्वयनके लिए) अन्यत्र भेजना; न्यस्त करना; (सूचना^F देनेके लिए व्यक्तियोंको) किसीके पास भेजना।

**relegation** –गे'शॅन् n. परावर्तन, बहिष्कार, निर्वासन, देशनिकाला, **पीछे करना**।

**relent** रि ̆लेॅन्ट्' v.t. मृदु होना, कोमल होना, दयार्द्र होना, नरम पड़ना, पसीजना, पिघलना; मन्द करना, ढीला करना।

**relentless** –'लिंस् a. निर्मम, निष्ठुर, निर्दय, दयाहीन, निष्करुण, क्रूर, कठोर, अनुदार, अकरुण, निठुर, पत्थरदिल, बेदर्द।

**relentlessness** –निॅस् n. निर्ममता^F, निष्ठुरता^F, निर्दयता^F, अनुदारता^F, अकारुण्य, निठुराई^F।

**relevance, -cy** रे ̆'लिवॅन्स्, -सि nn. प्रासंगिकता^F,

प्रासंगिकत्व, प्रस्तुतान्वय, प्रस्तावौचित्य, प्रकरणसंगति^F, प्रकरणानुसारिता^F, प्रसंगानुकूलता^F, प्रसंगौचित्य, (विधा०) **सुसंगति**^F, (दर्श०) **संगति**^F, **सम्बद्धता**^F।

**relevant** –न्ट a. प्रासंगिक, प्रस्तुतानुषंगी, प्रस्तावानुरूप, प्रसंगोचित, (विधा०) **सुसंगत**, (का०) **संगत**, **सम्बद्ध**;
~ evidence, ~ extract, ~ head, ~ matter, ~ papers, ~ provision.

**reliability, reliableness** रि॑लाइअॅबि॑लिटि, –नि॑स् nn. (का०) **विश्वस्तता**^F, **विश्वसनीयता**^F, विश्वासयोग्यता^F; दृढ़ता^F; ~ trials मोटर^F आदिकी दृढ़ता^F आजमानेकी परीक्षा^F।

**reliable** –'अॅबॅल् a. (का०) **विश्वस्त**, **विश्वसनीय** (~ *source*), विश्वासयोग्य, भरोसा करने योग्य (~ *information*)।

**reliance** –अॅन्स् n. विश्रम्भ, प्रत्यय, **विश्वास**; आश्रय, अवलम्ब, **भरोसा**, आसरा (*the well is our chief* ~); निर्भरता^F; *have, place, feel, ~ upon, on, in* प्रत्यय करना, विश्वास करना, आश्रित होना, निर्भर होना, भरोसा करना।

**reliant** –न्ट् a. विश्वस्त, विश्वसनीय, भरोसेके योग्य; विश्वासी।

**relic** रे॑लिक् n. अभिज्ञान, स्मारक, स्मृतिचिह्न, स्मृतिशेष, यादगार^F, निशानी^F; शव, लाश^F; अवशेष, भग्नावशेष; अवशिष्टांश, शेषांश, चिथड़ा, गूदड़; (pl.) (जीव०) **अवशेष**।

**relict** –ट् n. (प्रा०) = RELIC; ~mass **अवशिष्ट खण्ड**; ~ mountain **अनाच्छादनज पर्वत**; ~ mineral अवशिष्ट खनिज।

**relief**[1] रि॑लीफ़् n. (पीड़ा^F, कष्ट, चिन्ता^F आदिका) अपसारण, परिहार, **उन्मुक्ति**^F, **अवमुक्ति**^F, **अनुतोष**, (चि०) **शमन**, उपशम; (प्रा० भू०) **उच्चावचन**, उच्चावचनिका^F, **उभार**; (इति०) **उच्चित्र**, **संवतकारी**^F; (कठिनाई^F या आपत्ति^Fका) निवारण, निराकरण, उपचार, प्रतिक्रिया^F; भारावमुक्ति^F, (निर्धनों या गरीबोंको दी जानेवाली) आर्थिक सहायता^F, सहारा; सहायता^F; आराम, **राहत**^F; **बदली**^F, **बदल**, एवजी^F; **कुमक**^F; सुख, निर्वृत्ति^F, चैन^F; (आक्रान्त नगरमें) अतिरिक्त सैन्य-संघटन; **अनुतोष**, उद्धार, मुक्ति^F; ~ rehabilitation साहाय्य तथा पुनर्वास; ~ rain (प्रा० भू०) **पर्वतकृत वर्षा**^F;
~ allowance, ~ camp, ~ centre, ~ committee, ~ engine, ~ frame, ~ fund, ~ line, ~ list, ~ map, ~ measures, ~ officer, ~ pattern, ~ payment, ~ quota shop, ~ shops, ~ trains, ~ valve, ~ van, ~ watermark, ~ work, ~-worker, ~-works.

**relief**[2] n. उद्भूत चित्र, ऊर्ध्वांकित शिल्प, (~ *image, miniature*) उभड़ी हुई, नक्काशी^F (*high, low,* ~); (ला०) स्पष्टता^F, सजीवता^F, उभाड़नेकी क्रिया^F, ढालनेकी क्रिया^F, नक्काशी^F करनेका तरीका; उभार (*bring out the facts in full* ~); ~ map प्राकृतिक मानचित्र, उभाड़दार नक्शा।

**relier** रि॑लाइ'अॅर् n. विश्वासक, विश्वास करनेवाला, भरोसा रखनेवाला, बात^F मान लेनेवाला।

**relievable** रि॑ली'वॅबॅल् a. सहायता^F करने योग्य, उपकार करने लायक; विश्राम देने योग्य, शान्ति^F देने लायक।

**relieve** –व्' v.t. (किसीको) शान्ति^F देना, सान्त्वना^F देना, विश्राम देना, साहाय्य देना; उपशम करना, शमन करना, प्रशमन करना; ह्रास करना, अपह्रास करना, लघु करना, कम करना, घटाना, हलका करना; कार्यमुक्त करना, **भारमुक्त करना**, **अवमुक्त करना**; **छुट्टी**^F **देना**, **छुट्टी**^F **पाना**, **छुट्टी**^F **मिलना** (**नौकरी**^F**से**); उद्धृत करना, उठाना, उभारना, ऊँचा करना; विस्पष्ट करना, सुव्यक्त करना; (दृढ़ता^F या विरागकी मुद्रा^Fमें) प्रदर्शित करना; ~ *nature* पुरीषोत्सर्ग करना, मल त्यागना, झाड़े फिरना, हगना, पाखाना करना; मूत्रविसर्जन करना, मूतना।

**relieved** –ड् a. उद्धृत, भारविमुक्त, (रेल०) **भारमुक्त** (~ *officer*), शमित, विरमित (~ *guard*)।

**reliever** –'वॅर् n. शान्तिदाता, विश्रामक, सहायक; उपशामक व्यक्ति या वस्तु; ह्रासक, अपह्रासक, लघूकर्ता; उद्धर्ता, उद्धर्ता; विस्पष्टीकर्ता, सुव्यक्तीकर्ता; प्रदर्शक।

**relieving** –विंग् a. भारावमोचक, स्थानग्राही, विरामदायी (~ *officer*); (रेल०) **भारग्राही**, **एवजी** (~ *staff*)।

**relievo** रि॑ली'वो n. (pl. -*s*) उत्कीर्ण वस्तु^F, मूर्त्ति^F।

**religieuse** रि॑लीझॅज् n. संन्यासिनी^F, सधुवाइन^F, नन^F।

**religieux** –झर् n. पुरोहित, पादरी; संन्यासी, साधु, मंक।

**religiolocism** –जिओ॑लोसिज़्म n. (इति०) **माहात्म्य**।

**religion*** रि॑लि'जन् n. **धर्म***, कर्तव्य, भक्ति^F, आस्तिकता^F; मत, मजहब; प्रचलित विश्वास, प्रचलित उपासना-पद्धति^F; संन्यास, विरक्त जीवन, संन्यस्त स्थिति^F (*enter into, be in,* ~); महन्त या महन्तिन^F होनेका भाव; (क०) मठव्यवस्था^F; *get* ~ (गँवारू या हास्य०) धर्म-परिवर्तन करना, विश्वास बदल देना।

**religionary** –जॅनॅरि a. संन्यास-विषयक, विरक्त जीवन-विषयक, संन्यस्त स्थिति-सम्बन्धी; महन्त-विषयक; मठ-व्यवस्था-सम्बन्धी; धार्मिक, धर्म-सम्बन्धी, कर्तव्य-विषयक, भक्ति-विषयक, आस्तिकता-सम्बन्धी; प्रचलित विश्वास-सम्बन्धी।

**religionate** –नेट् v.t. (इति०) **धार्मिक बनाना**।

**religioner** –नॅर् n. मठ-सदस्य, धर्मसंघका सदस्य, धार्मिक संस्थाका सदस्य; (इति०) **कट्टर धर्मी**; धर्माभिमानी, धर्मोत्साही, धर्मानुरागी, धर्मग्राही।

**religionism** –निज़्म् n. उत्कट धर्मपरायणता^F, उत्कट धर्मप्रवणता^F, (इति०) **धार्मिकता**^F, प्रबल धर्मानुरक्ति^F, धार्मिक कट्टरता^F।

**religionist** –निस्ट् n. धर्मानुरागी व्यक्ति, धर्मनिष्ठ लम्बी पुरुष, धर्मानुरक्त या धर्माभिभूत व्यक्ति, कट्टर धर्मी, धर्मी।

**religionize** –नाइज़् v.t. & i. धर्ममें परिणत करना, धार्मिक भावोंमें रँगना, धार्मिक रूप देना।

**religionless** –न्लिस् a. नास्तिक, धर्महीन, धर्म-रहित, अधर्मी।

**religiose** –जिओस् a. धर्मभावुक, धर्मान्ध, (इति०) अपधर्मी, धर्ममें कट्टर।

**religiosity** –ऑ'सिटि n. धर्मभावुकता[F], धर्मान्धता[F], धार्मिक कट्टरता[F], धार्मिक भावना[F]।

**religious**[1] –'जॅस् n. धार्मिक, साम्प्रदायिक संकल्पोंसे बँधा व्यक्ति।

**religious**[2] a. धार्मिक, धर्मात्मा, धर्मिष्ठ, धर्मनिष्ठ, धर्मपरायण, धर्मभीरु, पवित्रात्मा, पवित्र, पुण्यशील, भक्त; मठ-विषयक, धार्मिक व्यवस्थाविषयक; विवेकवान्, विचार-शील, ईमानदार;

~ assembly, ~ book, ~ building, ~ centre, ~ conduct, ~ consciousness, ~ education, ~ endowments, ~ fair, ~ instinct, ~ institution, ~ man, ~ megalith, ~ observances, ~ place, ~ prejudices, ~ principles, ~ purpose, ~ rites, ~ sanction, ~ sect, ~ society, ~ toleration, ~ usage, ~ value, ~ worship.

**religiousness** –निस् n. धार्मिकता[F], धर्मनिष्ठता[F], धर्मपरायणता[F], धर्मनिष्ठा[F], धर्मपरता[F], धर्मभीरुता[F], आस्तिक्य, पवित्रता[F], धर्मात्मापन।

**relinquent** रि'लिन्'क्वॅन्ट् a. त्याजक, परित्याजक, अपत्यागी, उत्सर्जक, मोचक, छोड़नेवाला; विरक्त होनेवाला, बैठनेवाला, वंश खो देनेवाला, कब्जा छोड़ देनेवाला।

**relinquish** रि'लिन्'क्विश् v.t. त्यागना, (का०) त्याग करना, परित्याग करना, अवत्यक्त करना, उत्सर्ग करना, मुक्त करना, छोड़ना; विरक्त होना, पृथक् होना, सम्बन्ध-विच्छेद करना; अधिकार खो बैठना, वश खो देना, कब्जा छोड़ देना।

**relinquished** –ड् a. त्यक्त, परित्यक्त, उत्सृष्ट, अपत्यक्त, पृथक्कृत, छोड़ा हुआ।

**relinquisher** –शॅर् n. त्यक्ता, परित्यक्ता, अपत्यक्ता, उत्स्रष्टा, मोक्ता, छोड़नेवाला; संन्यासी, विरक्त व्यक्ति, पृथक् व्यक्ति, सम्बन्ध-विच्छिन्न व्यक्ति; अधिकारहीन व्यक्ति, अधिकार-त्यागी व्यक्ति।

**relinquishment** –श्'मॅन्ट् n. उत्सर्जन, स्वत्वत्याग, त्यजन; संन्यास, त्याग, परित्याग, उत्सर्ग, मुक्ति[F], पार्थक्य, छुटकारा।

**reliquary** रे'लिक्वॅरि n. देहावशेष-पात्र, अवशिष्टाधार, अस्थि-पात्र, अस्थि-आधान।

**relique** रि'लीक्' n. अभिज्ञान, स्मारक, स्मृतिचिह्न, यादगार[F], निशानी[F]; शव, लाश[F]; अवशेष, भग्नावशेष; अवशिष्टांश, शेषांश, चिथड़ा, गूदड़।

**reliquiae** (L) रि'लिक्विई n. pl. (वनस्पतियों[F] इत्यादिका) अवशेष, शेषांश; = RELIC.

**relish**[1] रे'लिश् n. स्वाद, आस्वाद, रस, रुचि[F], मजा, चाट[F], चस्का; तीक्ष्ण भोज्य, क्षुधावर्धक स्वाद, उत्तेजक पदार्थ; तीक्ष्णता[F]; चटनी[F], अँचार, सिरका; तृप्ति[F], परितृप्ति[F], तुष्टि[F], आनन्द, अनुराग, अभिरुचि[F], चाह[F] (*has no ~ for poetry*)।

**relish**[2] v.t. & i. रसास्वाद पाना, आस्वादन करना, स्वाद लेना, रस लेना, मजा लेना; तृप्त होना, परितृप्त होना, सन्तुष्ट होना; स्वादपूर्ण होना, रसमय होना, आस्वादपूर्ण होना; सुस्वादु होना, चटपटा होना, चरपरा या मजेदार होना; सुगन्धयुक्त होना।

**relishable** –'शॅबॅल् a. स्वाद्य, आस्वाद्य, रस लेने योग्य, मजेदार, जायकेदार; तृप्य, तोष्य, परितोष्य, आनन्द-दायक।

**relive** रीलिव्' v. i. पुनरुज्जीवित होना, पुनः जीवन पाना, पुनः सचेत होना, फिरसे होशमें आना, फिरसे जी उठना; अनुप्राणित होना, उद्बोधित होना; फिरसे रहना, फिरसे बसना; पुनः प्रचारमें आना।

**relucence** रि'लूसॅन्स् n. भास्वरता[F], प्रोज्ज्वलता[F], देदीप्यता[F], ज्वलन्तता[F], चमकीलापन।

**relucent** –न्ट् a. (का०) दीप्तिमान्, प्रोज्ज्वल, देदीप्त, ज्वलन्त, चमकीला।

**reluct** रि'लक्ट्' v. i. (सम्प्रति क०) अरुचि[F] रखना, अनिच्छा[F] रखना, विराग रखना; असम्मत होना, विरोध प्रकट करना; (भौतिकी[F]) प्रतियसन करना।

**reluctance, -cy** –'टॅन्स्, -सि nn. (का०) अनिच्छा[F], विराग, असन्तोष, वितृष्णा[F], अकाम, अरुचि[F]; असम्मति[F], वैमनस्य, विमुखता[F], अव्याप्यता[F]; प्रतिष्टंभ; (भौतिकी[F]) विरोध, प्रतिरोध, (विद्यु०) प्रतियास।

**reluctant** –न्ट् a. विरत, विमुख, विरक्त, विरुद्ध, पराङ्मुख; असन्तुष्ट; दुःसाध्य, कष्टसाध्य; निरपेक्ष, विमल, विमनस, अनिच्छुक; (भौतिकी[F]) विरोधी, प्रतिरोधी, प्रतियासी।

**reluctate** –टेट् v.t. = RELUCT.

**reluctation** –टे'शॅन् n. अरुचि[F], अनिच्छा[F], विराग; वैमनस्य, विरोध, विपरीतता[F]।

**reluctivity** ⊙ –टि'विटि n. प्रतिरोध, प्रतियासिता[F] (चुम्बकीय चक्रमें प्रतिरोधांश)।

**relume** रि'ल्यू(लू)म्' v.t. (काव्य०) पुनः प्रदीप्त करना, पुनः प्रज्वलित करना, फिरसे जलाना; (नेत्रों आदिको) पुनः प्रकाशित करना, पुनः समुज्ज्वल करना; (आकाश आदिको) पुनः भासमान करना, पुनः आमामय करना, फिर चमकाना, फिर जलाना।

**rely** रि'लाइ' v. i. (किसी व्यक्ति या वस्तु[F]पर) आश्रित होना, समाश्रित होना, अवलम्बित होना, निर्भर होना, विश्वास करना (*I ~ upon you to do it*)।

**relying** रि'लाइ'इंग् a. अवलम्बी, आश्रित, विश्वासी।

**remain**[1] रि'मेन्' n. उच्छिष्ट, अवशिष्टांश, शेषभाग,

अवशेषभाग, बचा-खुचा हिस्सा; (प्रायः pl.) (प्रा० भू०) **अवशेष**, भग्नावशेष, पुरावशेष, खण्डहर, यादगार<sup>F</sup>, निशान (*a ~ of a temple*); (pl.) अप्रकाशित रचनाएँ<sup>F</sup>; शव, लाश<sup>F</sup>; खण्डहर।

**remain**[2] v. i. शेष रहना, अवशिष्ट होना, बाकी बचना, रहना (*worse things ~ to be told*); अवस्थित होना, स्थिर रहना, विद्यमान होना, वर्तमान रहना, टिकना, ठहरना, बना रहना, कायम होना; पीछे छूट जाना।

**remainder**[1] रि`मेन्‌'डॅर्‌ n. (कानून) उत्तराधिकार; **शेषफल** (*~ theorem*); (सम्पत्ति-दानके साथ किसी व्यक्तिको दिया गया) अवशिष्ट भाग, गुजारा; अवशेष, (ग० भी) शेष, शेष भाग, **बाकी**<sup>F</sup>, अवशिष्ट व्यक्ति या वस्तु<sup>F</sup>, रहे-सहे आदमी, बची-खुची चीज<sup>F</sup>, (आवश्यकता<sup>F</sup> न होनेपर कम मूल्यमें बेची गयी) फालतू पुस्तकें<sup>F</sup>; ~ man (का०) **शेषभोगी**, गुजारादार; ~ theorem शेषफल प्रमेय।

**remainder**[2] v.t. शेष बनाना, बाकी पाना; कम मूल्यपर फालतू पुस्तकों<sup>F</sup>को बेचना।

**remaindership** –शिप्‌ n. शेषता<sup>F</sup>, अवशेषता<sup>F</sup>; उत्तराधिकार।

**remaining** रि`मे'निंग्‌ a. अवशिष्ट, शेष (*~ velocity*)।

**remake** रीमेक्‌' v.t. पुनर्निर्माण करना, फिरसे बनाना।

**reman** रीमैन्‌' v.t. नये आदमी लगाना।

**remand**[1] रि`मान्ड्‌' n. **पुनर्रपण**, (हिरासत<sup>F</sup>में) पुनःप्रेषण, **प्रतिप्रेषण**, फिरसे भेजना।

**remand**[2] v.t. **पुनर्रपण करना**, **पुनर्पित करना**, पुनःप्रेरण करना, प्रतिप्रेषित करना, प्रत्यर्पण करना, प्रत्यावर्तित करना, लौटा देना, वापस भेजना, फेर देना, वापस करना; सिपुर्द करना, हवाले करना; (कैदीको) कारावासमें वापस भेज देना।

**remanent** रे`मॅनॅन्ट्‌ a. अवशिष्ट, बचा हुआ।

**remanet** –नॅट्‌ n. अवशिष्ट भाग, बचा हुआ भाग; स्थगित वाद; स्थगित विधेयक।

**remark**[1] रि`मार्क्‌' n. शंसिका<sup>F</sup>, अभिवचन, अभ्युक्ति<sup>F</sup>, विशेष कथन, मतप्रकाशन, अवेक्षण, दृष्टिपात, निरूपण; मन्तव्य, उक्ति<sup>F</sup>, विचार, चर्चा<sup>F</sup>, धारणा<sup>F</sup>; टीका<sup>F</sup>, टिप्पणी<sup>F</sup>, आलोचना<sup>F</sup>, फबती<sup>F</sup>; **कैफियत**<sup>F</sup>; *make a~* आलोचना<sup>F</sup> करना, टीका-टिप्पणी<sup>F</sup> करना, विचार प्रकट करना, राय<sup>F</sup> देना; *worthy of ~* विचारार्ह, ध्यान देने योग्य; अपूर्व, अद्‌भुत, आश्चर्यभूत, अलौकिक, विलक्षण।

**remark**[2] v.t. & i. अभिवचन करना, विशेष कथन करना, लक्ष्य करना, अवेक्षण करना, दृष्टिपात करना, निरूपण करना, निगाह<sup>F</sup> करना; आलोचना<sup>F</sup> करना, मत प्रकट करना, मन्तव्य देना, विचार देना, टीका-टिप्पणी<sup>F</sup> करना, फबती<sup>F</sup> कसना, बोलना।

**re-mark** रीमार्क्‌' v.t. फिर चिह्नित करना।

**remarkable** रि`मार्‌'कॅबॅल a. असाधारण, अपूर्व, अद्‌भुत, अलौकिक, लोकोत्तर, विलक्षण, विचित्र, अनूठा; स्मरणार्ह; विचारार्ह, ध्यान देने योग्य; प्रथित, विश्रुत, प्रसिद्ध, विख्यात।

**remarkableness** –नि`स्‌ n. अपूर्वता<sup>F</sup>, अद्‌भुतता<sup>F</sup>, अलौकिकता<sup>F</sup>, विलक्षणता<sup>F</sup>, विचित्रता<sup>F</sup>; स्मरणार्हता<sup>F</sup>, विचारार्हता<sup>F</sup>; प्रथितता<sup>F</sup>, प्रसिद्धि<sup>F</sup>, विख्याति<sup>F</sup>।

**remarked** –क्ड्‌' a. संलक्ष्य, सुस्पष्ट, प्रमुख।

**remarker** –'कॅर्‌ n. शंसक, अभिवक्ता, अभ्युक्तिकार, विशेष-कथयिता; मत-प्रकाशक; निरूपक; टीकाटिप्पणीकार, आलोचक।

**remarque** (F) n. पार्श्व-चिह्न।

**remasticate** रीमैस्‌'टिकेट्‌ v.t. जुगाली<sup>F</sup> करना।

**remastication** –के'शॅन्‌ n. जुगाली<sup>F</sup>।

**remblai** (F) रान्ब्ले' n. बन्ध-निर्माण-सामग्री<sup>F</sup>, बाँध बनानेमें प्रयुक्त सामान; बाँधकी मिट्टी<sup>F</sup>।

**R.E.M.E.** Royal Electrical & Mechanical Engineers.

**remediable** रि`मी'डिअॅबॅल्‌ a. प्रतिकार्य, साध्य, प्रतिविधेय; आरोग्यसाधन-योग्य।

**remediableness** –नि`स्‌ n. प्रतिकार्यता<sup>F</sup>, साध्यता<sup>F</sup>, प्रतिविधेयता<sup>F</sup>; आरोग्यसाधन-योग्यता<sup>F</sup>।

**remedial** –अॅल्‌ a. प्रत्युपाय-, प्रतिकारक, प्रतिकार-साधक, प्रतिकारी, साधक; (चि०) उपचारी; उपचारक; चिकित्स्य, उपाय्य, चिकित्सा-सम्बन्धी।

~ act, ~ damage, ~ instruction, ~ measures, ~ right, ~ training.

**remediless** रि`मे`डिलि`स्‌, –लि`स्‌ a. अप्रतिकार्य, अप्रतिविधेय; निरुपाय, दुरुपचार, असाध्य, अचिकित्स्य; निष्फल।

**remedy**[1] रे`मि`डि n. **उपचार**, औषध<sup>F</sup>; चिकित्सा<sup>F</sup>, (कृषि०) **इलाज**; प्रतिसमाधान, निष्क्रय, क्षतिपूर्ति<sup>F</sup>; उपशम-साधन, प्रतीकार; **उपाय**, प्रत्युपाय, उपशम-प्रतिक्रिया<sup>F</sup>, चारा; टकसालके बने सिक्कोंके गुणोंके अन्तरकी सीमा<sup>F</sup>; what ~ कोई चारा नहीं है।

**remedy**[2] v.t. **उपचार करना**, चिकित्सा<sup>F</sup> करना, स्वस्थ बनाना, औषध<sup>F</sup> देना, दवा<sup>F</sup> देना, इलाज करना; प्रतिकार करना, उपाय करना; निर्दोष बनाना, सुधारना, अच्छा बनाना, ठीक करना।

**remember** रि`मे`म्‌'बॅर्‌ v.t. स्मरण रखना, याद<sup>F</sup> रखना; अनुचिन्तन करना, मनमें बिठाना या लाना, कण्ठस्थ करना, याद<sup>F</sup> करना; पुरस्कृत करना, पुरस्कार देना, सूक्ष्मोपहार देना, उपहार देना, भेंट<sup>F</sup> देना, इनाम देना; उत्कोच देना, घूस<sup>F</sup> देना (*~ the waiter*); अपनी प्रार्थनाओं<sup>F</sup>में चर्चा<sup>F</sup> करना; (किसीका अभिवादन, कुशल-क्षेम इत्यादि) अन्य व्यक्ति तक पहुँचाना (*~ me kindly to him*); ~ *oneself* प्रस्खलनके अनन्तर अपने मनोरथमें सँभल जाना, आत्मसुधार कर लेना, सम्हाल लेना।

**rememberable** –रॅ`बॅल्‌ a. स्मरणीय, याद रखने योग्य; अनुचिन्त्य, कण्ठस्थ करने योग्य, जबानी याद रखने

लायक; पुरस्कार्य, उपहार्य, भेंट[F] देने योग्य, इनाम देने लायक।

**rememberer** -रॅर् n. स्मर्ता, स्मरणकर्ता, अव-चिन्तक, अवधारक।

**remembering** -रिंग् n. स्मरण, सुध[F]।

**remembrance** -ब्रन्स् n. स्मृति[F], **स्मरण**, अनु-चिन्तन, अवधारणा[F], सुध[F], **याद[F]**, स्मरणशक्ति[F], याद-दाश्त[F]; अभिज्ञान, स्मारक, यादगार[F]; *put in* ~ स्मरण कराना, याद[F] दिलाना।

**remembrancer** -सॅर् n. स्मारक, स्मृति-चिह्न, याद-गार[F]; स्मरण करानेवाला; (कानून) परामर्शी (*legal* ~)।

**remiform** रे'मिफ़ॉर्म् a. पतवारके आकारका, पतवार-की आकृति[F]का, पतवार-जैसा।

**remiges** रे'मिजीज़् n. (pl.) (जीव०) **पक्षपिच्छ**, (पक्षियों[F]के) उड़नेके पंख, डैने।

**remind** रि'माइन्ड् v.t. स्मरण कराना, स्मृतिगोचर कराना, स्मरणशक्ति[F]को पुनरुद्दीप्त करना, स्मारकका काम करना, याददाश्त[F] ताजा करना; याद[F] दिलाना, चिताना, जताना।

**reminder** -'डॅर् n. स्मार, **अनुस्मारक**, याददाश्त; अनुबोधक, स्मरणार्ण लेख, चेतावनी[F], अनुस्मरण-पत्र, **स्मरण-पत्र, स्मृति-पत्र, तकादा, तकाजा** (~ *diary*, ~ *slip*)।

**remindful** -ड्'फ़ुल् a. स्मरणकारी, याद[F] दिलाने-वाला।

**reminiscence** रे'मिनि'सॅन्स् n. स्मृति[F], (शिक्षा०) **संस्मृति[F]**, पूर्वस्मृति[F], स्मरण, सुध[F], याद[F]; संस्मृत घटना[F], याद किया हुआ तथ्य; संस्मरण (स्मृतिगत घटनाओं[F]का साहित्यिक संकलन); स्मरणकारी लक्षण; *Platonic doctrine of* ~ प्लेटोका सिद्धान्त कि आत्मा[F]को पूर्वजन्मोंकी पुनः स्मृति[F] होती है।

**reminiscent** -न्ट् a. स्मारक, स्मरणजनक, स्मरण-कारी, याद[F] दिलानेवाला; पूर्वस्मृतियों[F]से परिपूर्ण।

**reminiscential** -से'न्'श़ल् a. स्मरणीय, स्मरण-विषय, संस्मरण-सम्बन्धी।

**remint** रीमिन्ट् v.t. नया सिक्का ढालना, फिरसे सिक्का बनाना।

**remiped** रे'मिपे'ड् a. कर्णपाद, पतवार-जैसे आकार-के पैरोंवाला।

**remise¹** रि'मीज़् n. गाड़ीघर, गाड़ी[F]का अड्डा; गाड़ी[F]; प्रतिदान, प्रतिसमर्पण; वादमोक्ष, दावा छोड़ना; (शस्त्रक्री०) प्रत्याघात, घात-प्रतिघात।

**remise²** v.i. प्रत्याघात करना, घात-प्रतिघात करना; भाड़ेपर गाड़ी[F] ठीक करना।

**remise³** रि'माइज़् v.t. (कानून) परित्यक्त करना, अवसृष्ट करना, परिहृत करना, त्याग देना, समर्पित करना, छोड़ देना।

**remiss** रि'मिस् a. अकर्मण्य, दीर्घसूत्री, शिथिल, आलसी, असावधान, अनवहित, अमनोयोगी, प्रमादी, लापरवाह, ढीला, गाफ़िल; अनुद्यमी, निरुत्साह, ठण्डा।

**remissibility** रि'मिसिबि'लिटि n. क्षम्यता[F], क्षमता[F], क्षमायोग्यता[F], मार्जनीयता[F]; देयता[F], परित्याज्यता[F], प्रतिदानार्हता[F], समर्पणीयता[F]।

**remissible** -'सिबॅल् a. क्षम्य, क्षमार्हता[F], क्षमायोग्य, मार्जनीय, देय, परित्याज्य, समर्पणीय, देने योग्य।

**remission** -'श़न् n. **क्षमा[F]**, मार्जना[F], मुक्ति[F], **माफ़ी[F]**, **रिहाई[F]**, छुटकारा; (वेग, प्रभाव, दशा[F] या तेजमें) शैथिल्य, न्यूनता[F], **परिहार**, घटाव, **छूट[F]**, **छुट्टी[F]**, कमी[F]; विराम, निवृत्ति[F]; विप्रेषण (~ *of dues*); (चि०) विसर्ग, विराम (of fever);
~ list, ~ proposals, ~ register, ~ revenue, ~ sheets, ~ system.

**remissive, remissory** -'सिव्, -सॅरि aa. क्षमा-प्रद, क्षमाशील।

**remissness** रि'मिस्'निस् n. अकर्मण्यता[F], दीर्घ-सूत्रता[F], शिथिलता[F], आलस्य, असावधानी[F], अनवधान, अमनोयोग, प्रमाद, उपेक्षा[F], लापरवाही[F], सुस्ती[F]; अनु-द्यम, निरुत्साह।

**remit** रि'मिट् v.t. & i. क्षमा[F] करना, मार्जना[F] करना; (ऋण, दण्ड इत्यादि) वसूल न करना; **परिहार करना**, त्याग देना, **छूट[F] देना**, छोड़ देना; (~ *a sentence*) न्यून करना, घटाना, कम करना; क्षीण करना या होना, शिथिल करना या होना, कमजोर करना या होना, घटना (*pain, enthusiasm, begins to* ~); (आंशिक या सम्पूर्ण रूपसे) समाप्त होना या करना, मिटना, मिटाना; (वार्ता[F], विषय आदि किसी प्रामाणिक व्यक्तिके समक्ष) प्रस्तुत करना, उपस्थापित करना; (न्यायालयमें) विप्रेषित करना, **भेजना**, फिरसे भेजना; पूर्वस्थिति[F]में पहुँचाना, पूर्वावस्था[F]में पहुँचाना, पहली दशा[F]में रखना; फेर देना, लौटाना, वापस करना; (धन आदि) प्रेषित करना, पहुँचाना, भेजना, (~ *money*)।

**remitment** -मॅन्ट् n. = REMITTANCE.

**remittal** -'टॅल् n. त्याग, प्रेरण, देन[F], दान; प्रदत्त वस्तु[F]; भेजी हुई चीज[F]।

**remittance** -टॅन्स् n. विप्रेषण, (अर्थ०) **प्रेषण**, **भेजना; रुपया भेजना**; प्रेषित धनराशि[F], **भेजी गयी रकम[F]**, किसीको भेजा हुआ रुपया-पैसा; हुण्डी[F]; (चि०) अल्पविराम; अल्पविसर्जन (रोग लक्षणोंका); ~-man (घरसे आये हुए धनसे जीवन-निर्वाह करनेवाला) प्रवासी या परदेशी;
~ account, ~ advice, ~ charges, ~ facilities scheme, ~ item, ~ register, ~ schedule, ~ transfer receipts.

**remitted** -टि'ड् a. प्रेषित, विप्रेषित, भेजा हुआ।

**remittee** -टी' n. विप्रेषिती, पानेवाला, जिसे रुपये दिये जायँ।

**remittent** रि'मि'टॅन्ट् a. & n. (चि०) अर्धविसर्गी, अल्पविरामी (~ *fever*), अन्तर देकर कम होनेवाला (~ *fever*); स्वल्पविराम, सविराम।

**remitter**[1] रि`मि`टर् n. प्रेषक, विप्रेषक, रुपया भेजनेवाला, भेजनेवाला।
**remitter**[2] n. (क़ानून) प्रबल अधिकार रखनेकी स्थिति^F या क्रिया^F; (अन्य न्यायालयोंमें) अभियोग-प्रेषण; प्रतिवर्तन, यथापूर्वीकरण, पहले-जैसा बनानेकी क्रिया^F।
**remnant** रे`न्'नॅन्ट् n. अवशेष, शेषांश, अवशिष्टांश, अवशेष, चिह्न, अंश, खण्ड, भाग, बचत^F, बाक़ी^F।
**remonetization** रीमॉ(म)नि`टाइज़े`शॅन् n. पुनर्मुद्रीकरण, (अर्थ०) पुनर्द्रव्यण।
**remonstrance** रि`मॉन्'स्ट्रॅन्स् n. लोकावेदन, निवेदन, विवरण (इति० Grand R~); वादानुवाद, कुतर्क, प्रतिवाद, आपत्ति^F; प्रत्यादेश, प्रतिषेध, निषेध, निवारण; विरोध, हुज्जत^F।
**remonstrant** –न्ट् a. & n. प्रतिवादात्मक, प्रतिवाद-प्रवृत्त, कुतर्की, प्रतिवादकारी, प्रतिवादक, हुज्जती; समझाने-बुझानेवाला।
**remonstrate** –ट्रेट् v. i. & t. प्रतिवाद करना, विरोध करना, निषेध करना, कुतर्क करना, समझाना-बुझाना, दलील^F करना, हुज्जत^F करना; (विरोधमें) आग्रह करना, प्रेरित करना, उत्तेजित करना।
**remonstration** –ट्रे`शॅन् n. = REMONSTRANCE.
**remonstrative** –'स्ट्रॅटिव् a. प्रतिवादी, प्रतिवादकारी, कुतर्कशील, प्रतिवादशील, हुज्जती।
**remonstrator** –ट्रेटॅर् n. प्रतिवादक, प्रतिवादकारी, कुतर्की, हुज्जत^F करनेवाला।
**remora** रे`मॅरॅ n. रोध, अवरोध, विघ्न, रोक^F, रुकावट^F; एक प्रकारकी मछली^F।
**remorse** रि`मॉर्स्' n. मनस्ताप, मनःपीड़ा^F, (दर्श०, शिक्षा०) पश्चात्ताप, अनुताप, परिताप, सन्ताप, अनुशोक, खेद, पछतावा।
**remorseful** –'फ़ुल् a. अनुतप्त, मनस्तापपूर्ण, पश्चात्तापपूर्ण।
**remorseless** –'लिॅस् a. क्रूर, निर्दय, अकरुण, कठोर, मनस्तापहीन, पश्चात्तापरहित, बेदर्द।
**remorselessness** –निॅस् n. क्रूरता^F, निर्दयता^F, अकारुण्य, मनस्तापहीनता^F, कठोरता^F, पश्चात्तापराहित्य, बेदर्दी^F।
**remote** रि`मोट्' a. विप्रकृष्ट, सुदूर, दूरस्थ, दूरवर्ती, दूरका, (~ *cause, kinsman*); पृथक्, अलग; गुप्त, एकान्त, प्रच्छन्न, निर्जन; (विचार आदि) क्षीणतम, न्यूनतम, अल्पतम, सूक्ष्मातिसूक्ष्म (~*est conception*); आदिम, प्राथमिक; आसन्निहित, विभक्त, असंलग्न; सामान्य; परोक्ष;
~ antecedent, ~ cause, ~ control, ~ intention.
**remoteness** –'निॅस् n. विप्रकृष्टता^F, दूरता^F, सुदूरता^F, दूरी^F, दूरस्थिति^F, दूरवर्तिता^F, पृथक्ता^F; गुप्तता^F, प्रच्छन्नता^F, एकान्तता^F, निर्जनता^F; क्षीणता^F, न्यूनता^F, अल्पता^F, सूक्ष्मता^F, कमी^F; आदिमता^F, प्राथमिकता^F; भिन्नता^F, असंलग्नता^F; सामान्यता^F; परोक्षता^F।

**remould** रीमॉउल्ड्' v.t. पुनर्गठित करना, पुनःसंचकित करना, नये साँचेमें ढालना, फिरसे ढालना।
**remoulding** –'डिंग् n. पुनर्गठन, पुनःसंचकन।
**remount**[1] रीमॉउन्ट्' n. (रेजिमेण्टके लिए) नया घोड़ा, नये घोड़ोंकी सप्लाई^F।
**remount**[2] v.t. नया घोड़ा देना।
**remount**[3] v.t. (पर्वत, सीढ़ी^F, घोड़ा इत्यादिपर) पुनरारोहण करना, फिर चढ़ना, फिर सवार होना; (किसी निश्चित तिथि^F, काल, मूल या स्रोत तक) लौटकर जाना।
**removability** रि`मूवॅबि`लिटि n. अपनेयता^F, अपसारणीयता^F, परिहरणीयता^F, स्थानान्तरणीयता^F, निवारणीयता^F, पदभ्रंश, पदच्युति^F, हटाव।
**removable**[1] –'वॅ बॅल् n. अपनेय व्यक्ति; (आयर्लैण्डका) हटाये जाने योग्य दण्डाधिकारी या मैजिस्ट्रेट।
**removable**[2] a. अपसारणीय, परिहरणीय, स्थानान्तरणीय, अपनेय, (~ *singularity*), हटाने योग्य, दूर करने योग्य।
**removal** –वॅल् n. वियोग; अपोह, अपनयन, अपसारण, निराकरण, पृथक्करण, अपहरण, परिहरण, (रसा०) निष्कासन, स्थानान्तरण, अपगमन, दूरीकरण, पदच्युति^F, हटाव, हटाना, (का०) हटाया जाना।
**remove**[1] –व् n. (भोजनार्थ एकके बाद एक आनेवाला) थाल; (कक्षा^Fमें) उच्चतर श्रेणी^F, पदोन्नति^F, तरक़्क़ी^F; (क्र०) प्रस्थान, विदाई^F; निवास-परिवर्तन, अपसरण, गमन, हटाव; दूरी^F, फ़ासला (*at a certain ~ its shape seems to change*); श्रेणी^F, कोटि^F, कक्षा^F, भाग, अंश, कक्षांश, परिभाग।
**remove**[2] v.t. & i. अपसृष्ट करना, अपसारित करना, दूर करना, बहिष्कार करना, स्थानान्तरित करना, अन्यत्र ले जाना; परिस्थिति-परिवर्तन करना, हटाना; पदच्युत करना, निकाल देना; अलग करना, बाहर करना, बर्ख़ास्त कर देना; (भोज इत्यादिमें) अनुसरण करना, अनुगमन करना, एक दूसरेके पीछे आना; निवासस्थान बदलना, अन्यत्र चले जाना (*I am ~ing from London to Oxford*); ~*furniture* (विशेष व्यवसायके रूपमें गृहपरिवर्तन करनेवालोंका) सामान ढोना; ~ *mountains* चमत्कार दिखाना, आश्चर्यजनक कार्य करना।
**removed** –ड' a. अपनीत, अपहृत, दूरीकृत, हटाया गया; न्यारा, अलग, परे (*cousin once ~*)।
**remover** –'वॅर् n. अपसारक, दूरीकर्ता, अपनेता, अपहर्ता, निराकरण करनेवाला; पदच्युत करनेवाला, बर्ख़ास्त करनेवाला; स्थानपरिवर्तक, जगह^F बदलनेवाला।
**remplissage** रेम्प्लिसेज् n. व्यर्थ पदार्थ, फ़ालतू चीज़^F, भरती^Fका माल।
**remunerability** रि`म्यूनॅ रॅबि`लिटि n. परितोष्यता^F, परितोषणीयता^F, पुरस्कार्यता^F, पुरस्करणीयता^F, इनाम दिये जानेकी योग्यता^F, पारिश्रमिकदेयता^F, वृत्तिप्रदेयता^F, प्रतिफलप्रदेयता^F, प्रतिदेयता^F।
**remunerable** –'नॅ रॅबॅल् a. परितोष्य, परितोषणीय,

पुरस्कार्य, पुरस्करणीय, इनाम देने लायक; पारिश्रमिकदेय, वृत्तिप्रदेय; प्रतिफलप्रदेय, प्रतिदेय ; निष्कृतिप्रदेय; क्षतिपूर्य, क्षतिपूरणीय ।

**remunerate** –रेट्' v.t. पुरस्कृत करना, परितोषित करना, पारितोषिक देना, पुरस्कार देना, इनाम देना; **पारिश्रमिक देना**; वृत्ति[F] देना, वेतन देना, मजदूरी[F] देना, **मेहनताना देना**; प्रतिफल देना, प्रतिदान देना; (श्रम आदिके लिए) निष्कृति[F] देना, निष्क्रय देना, मावजा देना या जुटाना; क्षतिपूर्ति[F] करना ।

**remuneration** –रे'शॅन् n. पुरस्कार, पारितोषिक, इनाम; वृत्ति[F], वेतन, (अर्थ०) **पारिश्रमिक**, (अर्थ०) **मेहनताना**, मजदूरी[F], क्षतिपूर्ति[F], निष्क्रय, निष्कृति[F], प्रतिफल, बदला, मावजा, पलटा; ~ charges, **पारिश्रमिक, मेहनताना** ।

**remunerative, remuneratory** –'नॅरॅटिव्, –टॅरि aa. अर्थकारी, लाभकारी (~ *job*); पुरस्कारी, पारितोषिक-विषयक, पुरस्कार-सम्बन्धी; प्रतिदानात्मक, वृत्तीय, वेतन-विषयक, पारिश्रमिक-सम्बन्धी; क्षतिपूर्ति-विषयक, निष्कृति-सम्बन्धी ।

**remunerativeness** –निॅस् n. अर्थकारिता, लाभकारिता[F]; पुरस्कारप्रदता[F]; पारिश्रमिकता[F]; प्रतिफल, प्रतिदान ।

**remunerator** –रेटॅर् n. पुरस्कर्ता, परितोष्टा, इनाम देनेवाला; पारिश्रमिकदाता, वृत्तिदाता, वेतन देनेवाला; क्षतिपूर्तिकर्ता ।

**remutation** रीम्यूटे'शॅन् n. पूर्वावर्तन, पुनरावर्तन, पूर्वाकृतिग्रहण, पूर्वाकारग्रहण, पहलेकी आकृति[F] ग्रहण करना ।

**ren** रेॅन् n. (चि०) वृक्क ।

**renaissance** रिॅनेॅसॅन्स् n. सांस्कृतिक नवयुग, नवजागरण, **पुनर्जागरण**, पुनर्जागृति[F], पुनरुद्धार, पुनरुत्थान (~ *painters, architecture*) ।

**renal** री'नॅल् a. वृक्कय, वृक्कीय, (चि०) **वृक्क**; मूत्राशय-विषयक, मूत्रग्रन्थि-सम्बन्धी, गुर्देका; कटि-सम्बन्धी; T.; ~ artery, ~ capsule, ~ circulation, ~ collar, ~ columns, ~ corpuscle, ~ disease, ~ fascia, ~ fat, ~ impression, ~ pelvis, ~ plexus, ~ pyramid, ~ sinus, ~ tabule, – vein, ~ vessel.

**renard** रेनर्ड n. = FOX.

**renascence** रिॅनैॅसॅन्स् n. पुनर्जन्म, पुनर्जनन, पुनरभ्युदय, पुनरुद्भव, पुनरुत्पत्ति[F], नवीकरण; दे० RENAISSANCE.

**renascent** –न्ट् a. नवजात, पुनर्जात, पुनरुत्पन्न, पुनरुद्भूत; पुनरभ्युदीयमान, फिरसे पैदा होनेवाला ।

**rench** रेॅन्च् n. (यन्त्र०) टोटा ।

**rencontre, rencounter** रेॅन्कॉन्'टॅर्, रेॅन्कॉउन्'टॅर् nn. द्वन्द्व, संघट्ट[F], मुठभेड़[F], टक्कर[F], भिड़ाव, झड़प[F], भिड़न्त[F], अचानक भेंट[F] ।

**rend** रेॅन्ड् v.t. & i. (*rent*) (*away, from, off, out of, asunder* के साथ) विदीर्ण करना, छिन्न-भिन्न करना, भेदन करना; विच्छिन्न करना, चीरना, फाड़ना, बिखेरना, खण्ड-खण्ड करना, अलग-अलग करना; विदीर्ण होना, छिन्न होना इत्यादि; ~ *laths* तख्ते चीरकर फट्टे बनाना; ~ one's *garments, hair* शोक आदिके लक्षण धारण करना; *turn and* ~ one (ला०) निर्भर्त्सना[F] करना, भर्त्सना[F] करना, टूट पड़ना, बुरा-भला कहना, गालियाँ[F] बकने लगना ।

**render**[1] –डॅर् n. विदारक, भेदक आदि क्रियागत अर्थोंमें; (क़ानून; अपनेसे श्रेष्ठको किसान द्वारा प्रतिकारमें दिया हुआ) धन, वस्तु[F], सेवा[F]; प्रतिदान, प्रतिवस्तु[F], प्रतिसेवा[F]; ~-set n. & v.t. दोहरी पोताई[F] (करना), दोहरा लेप (करना) ।

**render**[2] v.t. प्रत्यर्पित करना, प्रस्तुत करना, समर्पित करना, सौंपना, देना (*to* ~ *account*); छोड़ देना; चुकाना, अदा करना, भरना, पूरा करना; (उपायन, भेंट[F] इत्यादि) करना; क्षतिपूर्ति[F] करना, फेर देना; करना, बजा लाना (~ *services*); अनुवाद करना, अनुकथन करना, पुनः चित्रण करना, दोबारा उपस्थित करना; अभिनय करना; (कर्म और पूरकके साथ) परिणत करना, बदलना, बनना, बनाना; प्रतिकार करना, प्रतिदान करना, फेरना, बदलेमें देना, वापस करना; (वसा[F]) पिघलाना, पिघलाकर निकालना; परिष्कार करना, शुद्ध करना, साफ़ करना; (पत्थर या ईंट[F]पर) पहला लेप चढ़ाना, नया पलस्तर करना ।

**renderable** –रॅबॅल् a. प्रत्यर्प्य, पुनःप्रदेय, समर्प्य, सौंपने योग्य, त्यागने योग्य, छोड़ देने योग्य; अदा करने लायक, भरने योग्य; क्षतिपूर्य; अनुवाद्य, अनुवाद करने योग्य; अभिनेय; प्रतिवर्त्य, बदलने योग्य; प्रतिकार्य, प्रतिदेय, वापस करने योग्य; परिष्कार्य, शुद्ध करने योग्य ।

**rendered** –र्ड् a. सम्पादित, की हुई (~ *services*) ।

**renderer** –रॅर् n. प्रत्यर्पयिता, पुनःप्रदाता, समर्पयिता, सौंपनेवाला, त्यागनेवाला; अदा करनेवाला, भरनेवाला; क्षतिपूरक; अनुवादक; अभिनेता; परिवर्तक, बदलनेवाला; प्रतिकर्ता, प्रतिदाता, वापस करनेवाला; परिष्कर्ता, शुद्ध करनेवाला ।

**rendering** –रिंग् n. प्रतिपादन; समर्पण; चित्रण; अनुवाद, उल्था; (यंत्र०) **अस्तर; छपाई**[F], छापना; (स्था०) **जुड़ाई**[F] ।

**rendezvous**[1] रॉन्'डिवू n. (*place of* ~) संकेत-स्थान, सम्मिलन-स्थान, **मिलन-स्थान**, समागम-स्थान, निर्दिष्ट मिलनस्थान; अड्डा (विशे० सैन्य या पोतोंका); सार्वजनिक विश्रामस्थान, विनोदस्थल ।

**rendezvous**[2] v.i. अड्डे या सार्वजनिक विनोदस्थलमें मिलना ।

**rendition** रेॅन्डि'शॅन् n. अध्यर्पण, प्रदान, देना; अनुवाद, उल्था ।

**renegade**[1], **renegado** रेॅनिगेड्, रेनिगे'डो nn. धर्मत्यागी, मत-परिवर्तक; स्वपक्ष-त्यागी; भगोड़ा ।

**renegade**[2] v. i. धर्म-परिवर्तन करना, मत-परिवर्तन

पीछेकी ओर।

**retrahent** –ट्रेहेन्ट् a. (विशे० पेशियाँ[F]) प्रत्याकृष्य, संकोच्य, सिकुड़ने योग्य, सिकोड़ने योग्य।

**retral** रीट्रॅल a. = POSTERIOR.

**retraxit** रिट्रैक्'सिट् n. अभियोगकी वापसी[F], मुकदमेकी वापसी[F]।

**retreat**[1] रि'ट्रीट् n. अपयान, प्रत्यावर्तन, प्रतिनिवर्तन, पश्चगमन, अपक्रमण, अपसरण, पलायन; एकान्तवास, एकान्त स्थान, निर्जन स्थान; शून्य स्थान; पागलखाना; शरण[F]; गुप्त स्थान, आश्रयस्थान, निरापद स्थान, छिपनेकी जगह[F]; पेंशनभोगियोंका विश्राम-गृह; *beat (sound) a ~* कार्यविमुख होना, इरादा छोड़ना; *intercept ~ of* (रणविमुख होनेवाली सेना[F]का) मार्ग रोकना; *make good* one's ~ सुरक्षित रूपसे बच निकलना, सही-सलामत वापस आना।

**retreat**[2] रि'ट्रीट् v. i. & t. अपयान करना, प्रत्यावर्तन करना, प्रतिनिवर्तन करना, पश्चगमन करना, पलायन करना, **पीछे हटना**, पीछे हटाना, मोर्चा छोड़ना।

**retree** ⊙ रि'ट्री' n. उपक्षत पत्र, (उत्पादनमें) खराब कागज, फालतू कागज।

**retrench** रि'ट्रेन्च् v.t. & i. अवच्छेदन करना, कर्तन करना, लघु करना, घटना, घटाना, काटना, कटौती[F] करना, कम करना, कमी करना, छाँटना, छँटनी[F] करना; व्यय परिमित करना, खर्च कम करना, किफ़ायत[F] करना; छोटा करना, कतरब्योंत करना; (दुर्ग०; परकोटों एवं खाई[F] द्वारा) मोर्चाबन्दी[F] करना।

**retrenched** –ड्' a. अवच्छिन्न, कर्तित; अपवृत्त, छँटा हुआ (*~ personnel*)।

**retrenchment** –च्'मॅन्ट् n. अपवर्तन, न्यूनीकरण, खण्डन, अवच्छेदन, कटौती[F], छँटनी[F], कमी[F]; संक्षिप्तीकरण, लघुकरण; व्ययसंक्षेप, व्ययपरिमिति[F], कमखर्ची[F]; मोर्चाबन्दी[F], किलाबन्दी[F]।

**retrial** रीट्राइ'अॅल् n. पुनःपरीक्षा[F], पुनरन्वीक्षा[F], पुनर्विचार।

**retribute** रि'ट्रि'ब्यूट्, रे 'ट्रिब्यूट् v.t. & i. प्रत्यपकार करना, प्रतिशोध लेना, प्रतिदान करना, वापस करना या बदलना, पलटा देना।

**retribution** रे'ट्रिब्यू'शॅन् n. प्रतिशोध, प्रतिहिंसा[F], प्रतिफल, प्रतिकार, प्रत्यपकार, प्रतिदण्ड, वैर-साधन, बुराई[F]का बदला।

**retributive** रि'ट्रि'ब्यूटिव् a. प्रतिकारात्मक, प्रतिशोधात्मक (*~ theory*), प्रतिशोधकारी, प्रतिहिंसापूर्ण, प्रतिकारी, बदलेका।

**retributor** –टॅर् n. प्रतिदानकर्ता, प्रतिशोधक, प्रतिदण्डात्मक, बदलेमें लौटानेवाला।

**retributory** रिट्रि'ब्यूटॅरि a. प्रतिशोधात्मक, प्रतिशोधक, प्रतिदण्डात्मक, प्रतिदानकारी, प्रतिशोधकारी।

**retrices** –ट्रिसेज् n. (जीव०) **पुच्छपिच्छ**।

**retrievable** रि'ट्री'वॅबॅल् a. पुनःस्थापनीय, उद्धारणीय, पुनरुद्धारणीय, उद्धारयोग्य; पुनःप्राप्य, क्षतिपूर्तियोग्य, दुबारा पाये जाने लायक।

**retrieval** –वॅल् n. पुनःस्थापना[F], उद्धार, पुनरुद्धार; पुनःस्मरण; पुनःप्राप्ति[F], पुनर्लाभ, क्षतिपूर्ति[F], सुधार।

**retrieve**[1] –व्' n. पुनःप्राप्ति[F], पुनर्लाभ, सुधार (*beyond, past, ~*)।

**retrieve**[2] v.t. & i. (विशेष जाति[F]के कुत्तोंका) घायल पक्षीको ढूँढ़ लाना; पुनः प्राप्त करना; स्मरण हो आना, याद[F] होना, दिमागमें चढ़ना; समृद्ध होना, सम्पन्न होना; पुनः प्रतिष्ठापित करना; त्राण करना, सुधार करना, उद्धार करना, वापस लेना, फिर पाना, निकालना; थामना; सम्हालना; प्रतिकार करना, क्षतिपूर्ति[F] करना, घाटा पूरा करना; भूल[F] सुधारना, गलती[F] ठीक करना।

**retrievement** –'मॅन्ट् n. उद्धार, पुनरुद्धार; पुनःस्मरण; पुनःप्राप्ति[F], पुनर्लाभ, क्षतिपूर्ति[F], सुधार।

**retriever** –'वॅर् n. उद्धारक, पुनःस्थापक, फिरसे पानेवाला; मारे हुए शिकारको खोज[F] लानेवाला कुत्ता।

**retro-** पृष्ठ-, पश्च-, पश्चात्-, प्रति- (*~act, ~choir, ~flex, ~grade, ~ject, ~spect*)।

**retroact** रीट्रॅअैक्ट्' v. i. प्रतिक्रिया[F] होना या करना या दिखाना, जवाबी अमल करना; प्रतिगामी होना, प्रतीपगमन करना, पश्चगमन करना, पीछेकी ओर चलना, उलटा चलना।

**retroaction** –क्'शॅन् n. = RETROACTIVITY.

**retroactive** –'टिव् a. प्रतिवर्ती, प्रतीप, विपरीत, प्रतिक्रियापूर्ण, प्रतिकूल दशा[F]में चलनेवाला; ~ effect (राज०) **पूर्वव्यापी प्रभाव**।

**retroactivity, retroaction** –टि'विटि,–क्'शॅन् nn. (शिक्षा०) **पूर्वलक्षीक्रिया**[F], प्रतिक्रिया[F]; अनुवर्तन, प्रतिचलन, विपरीतता[F], विरोध।

**retrobulbar** ⊙ रीट्रॅबल्'बॅर् n. (चि०) **प्रत्यक्-सुषुम्नाशीर्ष, प्रत्यगक्षिगोलक**; a. (चि०) सुषुम्नाशीर्ष पृष्ठस्थ; नेत्रगोलक पृष्ठस्थ, अक्षिगोल पृष्ठस्थ, पुत्तलिकापृष्ठस्थ, कृष्णमण्डलपृष्ठस्थ, तारापश्चस्थ, आँख[F]की पुतली[F]के पीछेवाला।

**retrocede**[1] रीट्रॅसीड् v.t. (कोई प्रदेश) प्रत्यर्पित करना, प्रतिदान करना, वापिस लौटाना।

**retrocede**[2] री'ट्रॅसीड् v. i. प्रतिनिवर्तन करना, प्रत्यावर्तन करना, प्रत्यागमन करना, पीछे सरकना, पीछे हटना, लौटना।

**retrocedence** रीट्रॅसी'डॅन्स् n. प्रत्यागमन, स्थानान्तरगमन, प्रतिवर्तन; पश्चगमन, पश्चाद्गमन, वापसी[F], पीछे हटना; अन्तर्गमन, अन्तःप्रवेश।

**retrocedent** –न्ट् a. प्रतिवर्ती, स्थानान्तरगामी, स्थान बदलनेवाला, मुड़नेवाला; पीछे हटनेवाला; भीतर-भीतर असर करनेवाला।

**retrocession** –से'शन् n. प्रत्यावर्तन, प्रतिनिवर्तन, प्रत्यागमन, वापसी[F], पीछेको मुड़ना।

**retrocessive** –'सिव् a. प्रत्यागमन-विषयक; प्रत्यर्पण-सम्बन्धी, मुड़नेवाला।

**retrochoir** रीट्रॅक्वाअॅर् n. (गिरजाघरकी) ऊँची वेदी[F]-

के पीछेका भाग।

**retrocollic** रीट्रॅकॉ'लिक् a. (चि०) ग्रीवा-पृष्ठ-विषयक, ग्रीवापश्च-सम्बन्धी; पृष्ठ-पेशी-विषयक, पश्च-पेशी-सम्बन्धी, पीठ^F की पेशी^F का; गल-पेशी-विषयक, गलेकी पेशी^F का।

**retroduction** रीट्रॅडक्'शन् n. पश्चानयन, पश्चापनयन, प्रत्यपनयन, पीछे लाना, लौटा लाना।

**retroflected, retroflex, -ed** री(रे)ट्रॅफ़्ले'क्-टिड्, 'ट्फ़्ले'क्स्, -अेड् a. (चि०) प्रत्यग्वक्र; पृष्ठाभिमुख वक्रित, पश्चाभिमुख वलयित, पीछेकी ओर मुड़ा हुआ।

**retroflex** री'ट्रॅफ़्लेक्स् a. (चि०) प्रत्यग्वक्र।

**retroflexion** –'शन् n. (चि०) प्रत्यग्वक्रण; पृष्ठाभिमुख वक्रण, पश्चाभिमुख वलयन, पीछेकी ओरका मोड़।

**retrofract** री(रे)ट्रॅफ़्रैक्ट् a. = RETROFRACTED.

**retrofracted** –'टिड् a. = RETROFLECTED.

**retrogradation** रेट्रॅग्रॅडे'शन् n. (गणि०, चि०, ज्यो०) प्रतीपगमन, विपरीतगमन, विपरीत गति^F, गिरावट^F, वापसी^F; पूर्वसे पश्चिमकी ओर ज्योतिष्पिण्डकी गति^F।

**retrograde**[1] –'ट्रॅग्रेड् n. प्रतिगामी, प्रतिवर्ती; (व्य०) पतित व्यक्ति; प्रतीपगामी प्रवृत्ति^F, प्रतिगमन, पश्चगति^F, प्रतीप कर्म या क्रिया^F।

**retrograde**[2] a. पश्चगतिक (~ *solubility*), पश्चाद्गामी, **पश्चगामी,** प्रतिगामी, प्रतीपगामी, विपरीतगामी; पतनशील, गिरता हुआ; वक्री; विपरीत, प्रतीप, प्रतिलोम, प्रतिकूल, उलटा (~ *motion*)।

**retrograde**[3] v. i. (गणित ज्यो०) प्रतीपगति^F प्रकट करना, विपरीतगमन करना, पीछे होना, हटना, वापस होना, लौटना; पतित होना, गिरना; प्रत्यावर्तन करना, पूर्वस्थिति^F पर आना।

**retrogress** रीट्रॅग्रे'स्' v. i. पश्चगमन करना, प्रतिक्रिया^F करना, प्रत्यागमन करना, पीछे लौटना, उलटा चलना, वापस होना; ह्रास होना, पतन होना, अवनति^F करना, नीचे गिरना।

**retrogression** –ग्रे'शन् n. (गणित ज्यो०) पश्चाद्गमन, प्रतीपगति^F, प्रतिगमन, अवगति^F, विपरीत गति^F, उलटी चाल^F, पलटा; ह्रास, अवनति^F, अपकर्ष, अधःपतन, पतन।

**retrogressive** –'सिव् a. (चि०) पश्चगामी (~ *degeneration*), प्रतीपगामी, (दर्श०) **प्रतिगामी,** उलटा चलनेवाला (~*phase*); पतनशील, अपकर्षी, ह्रसमान (~ *population*)।

**retrogressiveness** –निस् n. प्रतीपगामिता^F, प्रतिगामिता^F, उलटी चाल^F; पतनशीलता^F।

**retroject** रीट्रॅजे'क्ट् v.t. पश्चाभिमुख प्रक्षिप्त करना, पृष्ठाभिमुख क्षिप्त करना, पीछे फेंकना, पीछे करना।

**retromingent**[1] री(रे)ट्रॅमिन्'जॅन्ट् n. पश्चमूत्रोत्सर्गी पशु, पीछेकी ओर मूतनेवाला जानवर (जैसे, ऊँट)।

**retromingent**[2] a. पश्चमूत्रोत्सर्गी, पृष्ठमूत्रत्यागी, पीछेकी ओर मूतनेवाला।

**retroperitoneal**⊙ रीट्रॅपे'रिटो'नि'अॅल a. विलोमग्रसनी, ग्रसनीपृष्ठीय; (चि०) प्रत्यक् प्रर्युदर्या^F, उदरावरणके पीछे।

**retroposition** रीट्रॅपॅज़ि'शन् n. पश्चापनयन, पश्चापगमन, पृष्ठगमन, पीछेकी ओर स्थानान्तरण।

**retropulsion** रीट्रॅपल्'शन् n. (इंजिन इत्यादिका) (कृषि०) **परावर्तन,** (कृपि०) **प्रतिक्षेपन,** पश्चगमन, पृष्ठगमन, पीछेकी ओर चलना।

**retropulsive** –'सिव् a. पश्चगामी, पृष्ठगामी, पीछेकी ओर चलनेवाला।

**retrorse** रि'ट्रॉर्स्' a. अधोवक्रित, अधोवलयित, नीचेकी ओर मुड़ा हुआ; पश्चवक्रित, पृष्ठवलयित, (वन०) **पश्चमुख,** पीछेकी ओर मुड़ा हुआ।

**retrorsion** –'शन् n. अधोवक्रण, अधोवलयन, नीचेकी ओर मोड़; पश्चवक्रण, पृष्ठवलयन, पीछेकी ओर मोड़।

**retrospect** रे'ट्रॅस्पे'क्ट् n. गतानुदर्शन, गतकालापेक्षा^F, (शिक्षा०) **सिंहावलोकन, अनुदर्शन,** अतीत-पर्यालोचन, भूतावलोकन, पूर्वदृष्टान्त, अतीतावस्थाओं^F की मान्यता^F, पिछले हालात^F की परीक्षा^F (*a short ~ is now necessary*); (क०) गतकालापेक्षी शक्ति^F, गत प्रभाव; प्रतिगामी दृष्टिकोण, पुराना विचार।

**retrospection** –क्'शन् n. अतीतपर्यालोचन, सिंहावलोकन, गतावलोकन, गतानुदर्शन, अतीतविषया दृष्टि^F।

**retrospective** रे(री)ट्रॅस्पे'क्'टिव् a. अतीत-सम्बन्धी, अतीतप्रभावी (~ *law*); भूतलक्षी, अनुदर्शी, **अतीतदर्शी,** गतावलोकी, गतानुदर्शी; **पूर्वन्यास; अनुदर्शी** (~ *falsification*); अतीत-पर्यालोचन-सम्बन्धी; भूतापेक्षी, गतकालसापेक्ष, पश्चगामी, प्रतिक्रियावादी; अतीतविषय-घटित; ~ effect पूर्वापेक्षी प्रभाव।

**retrospectiveness** –निस् n. अतीतसम्बन्धिता^F, अतीत-प्रभाविता^F; भूतलक्षिता^F, अनुदर्शिता^F, अतीतदर्शिता^F, गतानुदर्शिता^F; अतीतपर्यालोचकता^F, भूतापेक्षिता^F, गतकालसापेक्षता^F; पश्चगामिता^F, प्रतिक्रियावादिता^F; दकियानूसीपन।

**retrosternal** रीट्रॅस्टे'र्'नॅल् a. उरोस्थिपृष्ठ, छाती^F की हड्डी^F के पीछेका (~ *goitre*)।

**retroussage**⊙ रीट्राँउ'सिज् n. (तश्तरी^F इत्यादिकी डिजाइन^F को साफ करनेके लिए) रागापनयन, रंग हटाना।

**retrousse** (F) रॅट्रू'से a. ऊर्ध्वक्षिप्त, ऊर्ध्वप्रक्षिप्त, उपरिक्षिप्त, ऊपर उठी हुई (नाक^F)।

**retroversion** रीट्रॅवर्'शन् n. पश्चगमन, पृष्ठगमन, मोड़, लौटना, पीछेकी ओर जाना; (चि०) प्रत्यङ्नमन, प्रत्यङ्नति^F।

**retrovert** –'ट्रॅवर्ट् v.t. पश्चगमन करना, पृष्ठगमन करना, लौटना, मुड़ना, पीछेकी ओर जाना; (चि०) प्रत्यङ्नत करना।

**retroverted** –टिड् a. (चि०) प्रत्यङ्नत।

**retrovision** रीट्रॅवि'ज़न् n. प्रतिदृष्टि^F, पश्चदृष्टि^F, पिछली घटनाओं^F को प्रत्यक्ष करनेकी शक्ति^F।

**rettery** रे'टॅरि n. तन्तुवेचनालय, तन्तुवेचनगृह, तन्तु-

बेचनशाला^F, सनको सड़ानेकी जगह^F ।

**retting** रे'टिंग् n. तन्तुवेचन, सड़ाना (~ *tank*), (कृषि०) गलाना ।

**retund** रि'टन्ड' v.t. दलित करना, दबाना; प्रत्याख्यान करना, अस्वीकार करना; मन्द बनाना, मूढ़ बनाना, मूर्ख बनाना ।

**return**[1] रि'टर्न्' n. प्रत्यागमन, प्रत्यावर्तन, निवर्तन, पुनरागमन, वापसी^F, लौटाव (*his ~ was a signal for riots*); उत्तर; (स्था०) पश्चगत भाग, प्रतिवृत्त भाग, पीछे हटा हुआ हिस्सा; (प्रायः pl.) आगम, (अर्थ०) प्रतिफल, फल, लाभ, लाभप्राप्ति^F, आय^F, आमदनी^F, मुनाफा, नफा (*brings an adequate ~*); शोध, परिशोध, प्रतिलाभ, प्रतिदान, प्रत्युपकार, प्रत्यर्पण, अदायगी^F, चुकाव, चुकौती^F, बेबाकी^F, वापसी^F, भरपायी^F; लेखा; (चुनाव अधिकारी द्वारा घोषणाक्रम द्वारा आँकड़ोंके साथ दिया गया) परिलेख; प्रविवरण, विवरणी^F; (pl.) एक प्रकारकी हल्की तम्बाकू^F; (pl.) अंकपत्र, सामयिक विवरण; fencer's ~ तलवारका जवाबी दाँव, प्रतिप्रहार, ~ wall (परि०) समानान्तर दीवार^F;
~ book, ~ cargo, ~ day, ~ day book, ~ emigrant, ~ gift, ~-half, ~ inward, ~ journey, ~ journey coupon ticket, ~ match, ~ outward book, ~-period, ~ permit, ~ post, ~ sludge, ~ spring, ~ ticket, ~ train, ~ voyage.

**return**[2] v. i. & t. प्रतिनिवर्तन करना, प्रतिवर्तन करना, प्रत्यागमन करना, वापिस जाना या होना या आना, फिरना, पलटना, लौट आना; निर्वाचित करना या होना; शोध करना, प्रतिशोध करना, परिशोध करना, प्रत्यर्पण करना, प्रतिप्रेषित करना, वापस करना, फेर देना, लौटाना, दे देना, चुकाना, बदलेमें अदा करना; प्रत्युत्तर देना, उलटकर बात^F करना, जवाबमें कहना; प्रविवरण देना, रिपोर्ट^F भेजना; ~ *thanks* धन्यवाद देना ।

**returnable** –'नेबल् a. प्रत्यावर्त्य, प्रत्यावर्तनीय, प्रत्यर्पणीय, परिशोधनीय, वापसी^Fके लायक, लौटाने योग्य; निर्वाच्य, निर्वाचनीय, चुने जाने योग्य ।

**returned** –र्न्ड' a. प्रत्यागत, प्रतिवर्तित, प्रतिनिवृत्त, वापस किया हुआ; शोधित, परिशोधित, प्रत्यर्पित, प्रतिप्रेषित, वापस दिया हुआ; निर्वाचित (~ *candidate*); ~ nosing (स्था०) मुड़वाँ गोला ।

**returner** –'नर् n. प्रतिनिवर्तक, प्रत्यागन्ता, वापस आनेवाला; शोधयिता, प्रतिशोधयिता, परिशोधयिता, प्रत्यर्पयिता, प्रतिप्रेषक, वापस करनेवाला; प्रत्युत्तरदाता, उलटकर बात^F कहनेवाला; प्रविवरण देनेवाला, बयान करनेवाला ।

**returning** –निंग् a. प्रत्यावर्ती; प्रतिप्रेषी, निर्वाची; ~-officer निर्वाचन अधिकारी ।

**returnless** –र्न्'लिस् a. प्रत्यागमन रहित; विवरण-हीन; परिशोधरहित ।

**retuse** रि'ट्यूस्' n. (वन०) गर्तकी^F; a. अतीक्ष्ण, गोठिल, भोथरा ।

**reunification** रीयूनिफ़िके'शन् n. पुनरेकन, पुनःसंयोग, पुनर्मिलन, पुनःसमागम ।

**reunify** –'निफ़ाइ v.t. पुनरेकन करना; पुनःसंयोग करना, पुनर्मिलन कराना, पुनःसमागम कराना ।

**reunion** रीयू'न्यन् n. पुनरेकीकरण, पुनरेकन, (चि०) प्रतिसंयोग, पुनःसंयोग, पुनर्मिलन, पुनःसमागम; पुनः सम्मिलित राज्य, पुनर्विलीन राज्य; मित्रमिलन; प्रीति-समारोह, गोष्ठी^F, जलसा; नया जोड़ ।

**reunionism** –निज़्म् n. पुनःसमागमवाद, पुनर्मिलनवाद ।

**reunionist** –निस्ट् n. पुनःसमागमवादी, पुनर्मिलनवादी ।

**reunite** रीयूनाइट्' v.t. पुनर्मिलित करना या होना, पुनः एकता^F लाना या होना, फिर जोड़ना या जुड़ना, फिर मिलाना या मिलना ।

**reunited** –इ'टिड् a. पुनरेकीकृत, पुनर्मिलित (~ *coparcener*) ।

**reus** रीयूस् n. ऋणी; व्यवहार-प्रतिवादी ।

**rev**[1] रे'व् n. = REVOLUTION (इंजिनके सम्बन्धमें) ।

**rev**[2] v. i. & t. (*up* के साथ) घूमना, चक्कर खाना, तेजी^Fसे घूमना, फिरना; (प्रायः *up* के साथ, इंजनको) तेजी^Fसे चलाना ।

**Rev.** Revise; Revision; Revelation (or Revd.) Reverend.

**revaluation** रीवैल्यूए'शन् n. (वाणि०) पुनर्मूल्यन (~ *process*) ।

**re vanche** (F) n. प्रतिशोध; बदलेका मैच ।

**reveal**[1] रि'वील्' n. (खिड़की^F या दरवाजेके) भीतरी पहलूकी सतह^F, (स्था०) झिरी^F; बतखी^F ।

**reveal**[2] v.t. व्यक्त करना, अभिव्यक्त करना, स्फुट करना, उद्घाटित करना, प्रकाशित करना, खोलना; प्रकट करना, प्रकट होना, प्रदर्शित करना, दिखाना, जाहिर करना; भण्डा फोड़ना, पर्दाफाश करना; बताना; ~ *itself* दृष्टिगत होना, दिखायी देना, नजर^F आना ।

**revealable** –'लेबल् a. उद्घाटनीय, प्रकाशनीय, प्रदर्शनीय, व्यक्त करने योग्य, प्रकट करने योग्य, बताने लायक, जाहिर करने काबिल ।

**revealableness** –निस् n. उद्घाटनीयता^F, प्रकाशनीयता^F, प्रकाश्यता^F, प्रदर्शनीयता^F, व्यक्त करनेकी योग्यता^F, प्रकट करनेकी योग्यता^F ।

**revealer** –'लर् n. उद्घाटक, भेदक, प्रकाशक, व्यंजक, प्रदर्शक, व्यक्त करनेवाला, प्रकट करनेवाला, जाहिर करनेवाला ।

**revealment** –ल्'मेन्ट n. प्रकटीकरण, व्यक्तीकरण, अभिव्यक्ति^F, उद्घाटन, प्रकाशन ।

**revegetation** रीवे'जि'टे'शन् n. (कृषि०) पुनरुद्भेदन ।

**reveille** रिवे'(वै)'लि' n. (सेना^Fके उठनेके लिए) भेरी-

नाद, तूर्यनाद ।

**revel**[1] रे'वॅल् n. आमोद-प्रमोद, विलासोत्सव, पानोत्सव, रँगरेलियाँ^F; (विशे० *~-rout*) कोलाहलपूर्ण समारोह, पान-महोत्सव, धूमधाम^F की दावत^F ।

**revel**[2] v. i. & t. आमोद-प्रमोद करना, पानोत्सव मनाना, विलासोत्सव करना, पानभोजोत्सव करना, गुलछर्रे उड़ाना; आमोद-प्रमोदमें लगा देना, हँसते-हँसते काट देना, मौज^F में खर्च कर देना ।

**revelation** रे`विले'शॅन् n. अभिव्यक्ति^F, प्रकाशन, व्यक्तीकरण, प्रकटीकरण, इज़हार; रहस्योद्घाटन, दैवीशक्ति-स्फुरण, श्रुतिप्रकाश, ईश्वरीय ज्ञान, आकाशवाणी^F, दैवी सन्देश, इल्हाम; रहस्योद्घाटन (*it was a ~ to me*) ।

**revelational** –नॅल् a. श्रुतिप्रकाश-सम्बन्धी, ईश्वरीय ज्ञान-सम्बन्धी, इल्हामका ।

**revelationist** –'निस्ट् n. The R~ बाइबिलके एक प्रत्यादेशका रचयिता; दैवी श्रुतिप्रकाशमें विश्वास करनेवाला ।

**revelative** रे`वॅलेटिव् a. उद्घाटक, प्रकाशक, प्रदर्शक, व्यक्त करनेवाला, प्रकट करनेवाला, बतानेवाला, जाहिर करनेवाला ।

**revelatory** –टॅरि a. प्रकाशनीय, अभिव्यक्ति-विषयक, प्रकटीकरण-सम्बन्धी, इजहारका; श्रुतिप्रकाश-विषयक, दैवीज्ञान-सम्बन्धी ।

**revellent** रि`वे`लॅन्ट् a. (चि०) प्रत्युत्तेजक, प्रत्युत्तेजनकारी, प्रत्युपदाहकारी ।

**reveller** रे`वॅलॅर् n. आमोदक, उत्सवविलासी, आनन्द मनानेवाला, उल्लास मनानेवाला, उत्सव मनानेवाला, खुशी^F मनानेवाला ।

**revelment** –ल्'मॅन्ट् n. REVELRY.

**revelry** –रि n. आनन्द, आमोद, उल्लास, उत्सव, मस्ती^F, खुशी^F, रंगरेलियाँ^F ।

**revenant** रॅ`वनान् n. प्रत्यावर्ती; भूत, प्रेत ।

**revendication** रि`वे`न्डिके'शॅन् n. राज्यप्रत्यावर्तन ।

**revenge**[1] रि`वे`न्ज' n. वैरयातन, वैरशोधन, प्रतिशोध, प्रतिकार, प्रतिद्रोह, प्रत्यपकार, प्रतिहिंसा^F, बदला; प्रतिहिंसापूर्ण भावना^F, बदलेकी इच्छा^F; एक प्रकारका बदलेका खेल ।

**revenge**[2] v.t. & i. वैरयातन करना, वैरशोध करना, प्रतिशोध करना, प्रतिकार करना, प्रतिहिंसा^F करना, बदला लेना, द्वेष या वैर निकालना ।

**revengeful** –'फ़ुल् a. प्रतिकारपरायण, प्रतिशोधपूर्ण, प्रतिहिंसाशील, प्रत्यपकारशील, प्रत्यपकारी, प्रतिकारयुक्त, बदला लेनेवाला ।

**revengefulness** –निॅस् n. प्रतिकारपरायणता^F, प्रतिहिंसायुक्तता^F, प्रतिशोधपूर्णता^F ।

**revengement** –'मॅन्ट् n. वैरयातन, वैरशोधन, प्रतिशोध, प्रतिकार, प्रतिहिंसा^F, बदला ।

**revenger** –जॅर n. वैरशोधयिता, प्रतिहिंसक, प्रत्यपकारक, प्रतीकारी, बदला लेनेवाला ।

**revenue** रे`विन्यू n. लाभ, आय^F, भागधेय, आगम, आमद^F, आमदनी^F; (pl.) आय^F की सम्मिलित मदें (*his ~s*); कर, राज्यकर, राजस्व, लगान, मालगुजारी^F; राज्यकी वार्षिक आय^F; राजस्वविभाग, मालका मुहकमा; ~ cutter चौर्यायातको रोकनेके लिए नियुक्त पोत; ~ officer राजस्व-अधिकारी, राजस्व-कर्मचारी, माल या चुंगी^F का अफसर; ~ tax राजस्वकर, आगम-कर, मालपर महसूल;

~ account, ~ administration, ~ agent, ~ appeal, ~ authority, R~Board, ~bond, ~ budget, ~ cases, ~ circle, ~ clerk, ~ collection, ~ commissioner, ~ committee, ~ court, ~ court work, ~ defaulter, ~ dificit, ~ department, ~ department notification, ~ deposit, ~ deposit clerk, ~ deposit register, ~ division, ~ duty, ~ establishment, ~ estate, ~ expenditure, ~ farming, ~-free, ~-free grant, ~-free property, ~ grant, ~ head, ~ history, ~ import duty, ~ laws, ~ legislation, ~ management, ~ manual, ~ ~ map, ~ matters, ~ minister, ~ money order, ~ office, ~ officer, ~ order sheet, ~ patel, ~powers,~ process, ~ producing fellings, ~ profit, ~ receipt, ~ record-keeper, ~ record-room receipts, ~ records, ~ recovery certificate, ~ refunds, ~ register, ~ remission, ~ report, ~ reserve, ~ reserve fund, ~ roll, R~ Secretary, ~ staff, ~ stamp, ~ station, ~ survey, ~ survey marks, ~ system, ~ tariff, ~ traverse mark, ~ tribunal, ~ year.

**reverberant** रि`वर्'बॅरॅन्ट् a. (का०) प्रतिशब्दायमान, प्रतिध्वनिपूर्ण, गूँजनेवाला; ~ sound (भौ०) **अनुरणन-ध्वनि** ।

**reverberate** –रेट् v.t. & i. प्रतिनिनाद करना, प्रतिनिनादित होना, प्रतिध्वनि^F करना, प्रतिध्वनित होना, गूँजना; प्रतिक्षेप करना, प्रतिबिम्बित होना, टकराकर पलट आना, प्रतिक्षिप्त करना या होना; लौटाना, वापस करना, हटाना; (क० भावना^F आदिका) प्रतिक्रिया^F उत्पन्न करना; (*upon* के साथ; गेंद^F इत्यादिका) चोट^F खाकर वापस लौटना, हटना ।

**reverberating** –टिंग् a. प्रतिनिनादक, प्रतिध्वनक; प्रतिक्षेपी, प्रतिक्षेपक, प्रतिबिम्बक ।

**reverberation** –शॅन् n. (भौ०) **अनुरणन** (*~ time, ~ chamber*), प्रतिनिनाद, निनाद, प्रतिनाद, प्रतिध्वनन, प्रतिध्वनि^F, प्रतिशब्द, गूँज^F; प्रतिक्षेपण, परावर्तन, प्रतिबिम्बन, प्रतिक्रिया^F, पलटाव ।

**reverberative** –'रेटिव् a. (का०) प्रतिध्वनिपूर्ण, प्रतिनिनादपूर्ण, गूँजनेवाला ।

**reverberator** –ऽटर् n. प्रतिक्षेपी, प्रतिक्षेपक, परावर्तक; प्रतिक्षेपी प्रदीप, अक्सी लैम्प।

**reverberatory** –रेटॅरि a. & n. आन्दोलक; परावर्ती, प्रतिक्षेपी, प्रतिक्षेपकारी, प्रतिफलक, पलट या फेर देनेवाला; ~ furnace (रसा०) **परावर्तन भ्राष्ट्र**[F], **परावर्तन भट्टी**[F], अग्निप्रतिक्षेपी भ्राष्ट[F] या भट्टी[F]।

**revere**–रि`वीअॅर्' v.t. श्रद्धा[F] रखना, पूजाभाव रखना, श्रद्धा[F] करना, भक्ति[F] रखना, सम्मान करना, आदर-सत्कार करना, अदब करना, इज्जत[F] रखना।

**revered** –ड्' a. श्रद्धेय, श्रद्धास्पद, पूज्य, सम्मान्य, आदरणीय।

**reverence**[1] रे`वॅरॅन्स् n. **श्रद्धा**[F], भक्ति[F], पूजा[F], सत्कार, **समादर**, सम्मान, मान, अदब, इज्जत[F] (*feel ~ for; pay ~ to*); श्रद्धा-भाव, श्रद्धालुता[F]; आदर-भाव (*the younger generation lacks ~*); (प्रा०) नम्रता[F], विनय[F], सौजन्य; भद्रता[F]; दण्डवत्, प्रणाम, नमस्ते, नमस्कार, अभिवादन, बन्दगी[F]; श्रद्धेयत्व, श्रद्धेयता[F], पूज्यता[F]।

**reverence**[2] v.t. श्रद्धा[F] करना, सम्मान करना, आदर करना, सत्कार करना।

**reverenced** –ड् a. पूज्य, श्रद्धेय, मान्य, समादरणीय।

**reverencer** –सॅर् n. श्रद्धालु, भक्त, सत्कर्ता, समादर-कर्ता, सम्मानकारी, अदब करनेवाला, इज्जत[F] करनेवाला; दण्डवत करनेवाला, प्रणाम करनेवाला, नमस्ते करनेवाला, नमस्कर्ता।

**reverend**[1] –ड् n. (प्रायः pl.) पादड़ी, T.

**reverend**[2] a. (पादरी, विशपके विषयमें) मान्य, माननीय, समादरणीय, (राज०) **आदरणीय**, पूजनीय, श्रद्धेय, श्रद्धास्पद, पूज्य, पूज्यपाद, महाराज।

**reverent** –न्ट् a. नम्र, विनीत, वश्य, वशीभूत; श्रद्धापूर्ण, श्रद्धालु, भक्तिमान्, सम्मानकारी।

**reverential** –रे`न्'शॅल् a. भक्तिसूचक, भक्तिमूलक, मर्यादासूचक, विनीत, वश्य; सम्मानपूर्ण, श्रद्धालु, भक्तिमान्, श्रद्धापूर्ण, विनीत, सम्मानकारी।

**reverer** रि`वीअॅरॅर् = REVERENCER.

**reverie** रे`वॅरि n. दिवास्वप्न, अलीक कल्पना[F], व्यलीक कल्पना[F], विशृंखल ध्यान, असंलग्न चिन्तन, (शिक्षा०) **मनोविलास**, मनमोदक, मनके लड्डू, उधेड़बुन[F], शेखचिल्लीके मन्सूबे, ख्याली पुलाव।

**revers** (F) n. उलटा हुआ किनारा।

**reversal** रि`वॅर्'सॅल् n. **विपर्यय**, (*~ effect*), विपर्यास (*~ film, ~ test*), वैपरीत्य, **व्युत्क्रम**, परिवर्तन, प्रतिकरण, परावर्तन, उत्क्रम, **उत्क्रमण**, उलट-पुलट, **उलटा जाना**, उलटना; निरसन, खण्डन, अस्वीकरण, प्रत्यादेश, मन्सूखी[F]; उलटी दिशा[F]में घुमाव; पराजय[F], हार[F], पछाड़[F]।

**reverse**[1]–स् n. प्रतिकरण; पश्चात्पृष्ठ, पृष्ठभाग, उलटा रुख, प्रतीप, प्रतिकूलता[F], विपरीतता[F], **उत्क्रम**, विपर्यय, **उलटा**; विपक्ष, प्रतिपक्षः (pl.) पराजय[F], पछाड़[F], (*suffered a ~*); *on the ~* (मोटरकार[F]को) पीछे चलाते हुए; पीठ[F]पर; *take in ~* शत्रुको पीछेसे मारना।

**reverse**[2] v.t. & i. विपर्यस्त करना, प्रतीप करना, विपरीत करना, **उलटना**, पलटाना, फेरना, मोड़ना, औंधाना; (उपाधि[F]; आघर्षण आदि) प्रतिसंहृत करना, रद्द करना; अधोवर्तन करना; पक्षान्तरण करना, स्थानान्तरण करना, निरसन करना, अभिशून्यन करना; प्रतिक्रमण करना, फिरना, मुड़ना, पलटना।

**reverse**[3] a. प्रतिवर्ती, विपर्यस्त (*~ curve*), **उत्क्रमिक**; प्रतीप, विरुद्ध, प्रतिकूल, **प्रतिलोम**, **विपरीत**, विलोम, **उलटा**, खिलाफ (*~ order*); ~ fire शत्रुके पीछे बौछार[F] करना; ~ flank सैन्यका पिछला पार्श्व, (ग०) उत्क्रम;
~ arc, ~ bearing, ~ curvature, ~ curve, ~ fault, ~ flank, ~ gear, ~ mutation, ~ order.

**reversed** ⊙ –ड् a. **प्रतिवर्तित**, विपर्यस्त, विपरीत, उत्क्रान्त, **उत्क्रमित** (*~ position*), उलटा हुआ, औंधा (*~ position*)।

**reverser**–सॅर् n. विपर्यासक, प्रतीपक, विपर्ययकर्ता, उलटनेवाला, पलटनेवाला, औंधानेवाला; (रेल०) **प्रतिचालक**; (उपाधि[F]इत्यादिका) प्रतिसंहर्ता, रद्द करनेवाला; अधोवर्तक; पक्षान्तरक व्यक्ति, स्थानान्तरक व्यक्ति।

**reversibility** –सिबि`लिटि n. विपर्ययता[F], विपर्यासनीयता[F], **प्रतिवर्त्यता**[F], परिवर्तनीयता[F], व्यतिक्रम, **उत्क्रमणीयता**[F], खण्डनीयता[F]।

**reversible** –सिबॅल् a. प्रतिवर्त्य, परिवर्त्य, निवर्त्य, (भौ०) **प्रतिवर्ती**, विपर्येय, उत्क्राम्य, (गणि०, भौ०) **उत्क्रमणीय**, विपर्यासयोग्य, परिवर्तनीय, परिवर्तनसाध्य, प्रतिलोम्य, प्रतिलोमी; खण्डनीय; **उलटवाँ, पलटवाँ**;
~ cell, ~ change, ~ cycle, ~ pendulum, ~ permeability, ~ plough, ~ process, ~ reaction, ~ shovel.

**reversing** –सिंग् a. प्रतिवर्ती, उलटा करनेवाला;
~ gear, ~ layer, ~ link, ~ shaft.

**reversion** –शॅन् n. (कृषि०, चि०, का०) **प्रत्यावर्तन**, (चि०) **परावर्तन**, (वन०) **प्रतिवर्तन**, प्रत्यगमन, प्रतिनिवर्तक, पलट[F], वापसी[F], (मूलस्वरूपमें); **पदावनति**[F]; (जीव०) **पुनरुद्भव**; विपर्ययण, विपर्यय, (सम्पत्ति[F] आदिका) परावर्तन, अन्तिम उत्तराधिकारीके पास लौट आना; (का०) **उत्तरभोग**; उत्तराधिकार; (सम्पत्तिधारीकी मृत्यु[F]के लिए स्वीकृत) बीमाधन, निधि[F]।

**reversional, reversionary** –नॅल्, –नॅरि aa. क्रमप्रापणीय, उत्तराधिकार-विषयक, सम्पत्तिप्रत्यावर्तन-सम्बन्धी; **उत्तरभोगी**, देयधन-सम्बन्धी; प्रतिवर्ती, **प्रत्यावर्ती**, उत्तरभोग्य, भावी-स्वत्व-विशिष्ट (*~ bonus*); प्रत्यावर्तन-सम्बन्धी; पूर्वस्थापना-विषयक।

**reversioner**–नॅर् n. (का०) **प्रत्यावर्ती, उत्तरभोगी**।

**revert**[1] रि`वर्ट् n. पुनः स्वधर्म ग्रहण करनेवाला व्यक्ति।

**revert**[2] v.t. & i. पश्चगमन करना, पश्चाद्गमन करना, पीछे करना या होना; प्रत्यावृत्त करना, प्रतिवर्तन करना,

प्रत्यावर्तित होना, प्रतिनिवृत्त करना, फेर देना, उलट देना, फिरना, उलटना, वापस लाना या होना; पूर्व-स्थिति^F पर पहुँचना या पहुँचाना; (सम्पत्ति^F आदिका) उत्तराधिकारीके हाथमें पहुँचना, असली मालिकके पास लौट आना, (अप्र०) वन्य जीवन ग्रहण करना, जंगली अवस्था^F में पहुँचना; (सोच-विचार या बातचीत^F में किसी विषयपर) बार-बार आना; आँखें^F फेरना, निगाह^F फेरना; (क्व०) पीछे कदम रखना ।

**reverted** -टिड् a. विपर्यस्त, विपरीत, उलटा, पीछेकी ओर मुड़ा हुआ; प्रत्यावृत्त, प्रतिनिवृत्त, प्रत्यागत, **परावर्तित, प्रत्यावर्तित** (~ *phosphate*) ।

**reverter** -टॅर् n. (क़ानून) प्रतिस्वामी, पुराना मालिक; **रिवर्ट करनेवाला** ।

**revertible** -टि बॅल् a. प्रत्यावर्तनीय, परावर्तनीय, प्रति-निवर्तनीय, फिरने योग्य; असली मालिकको लौटाया जाने-वाला, पूर्वस्थिति^F पर पहुँचाने योग्य ।

**reverting, -tive** -टिंग्, -टिव् aa. प्रतिवर्तनक्षम, प्रत्यावर्ती, परावर्तनशील, लौटनेवाला ।

**revest** रि वे स्ट् v.t. पुनर्निहित करना; पुनः सज्जित करना, फिर कपड़े पहनाना ।

**revet** रि वे ट्' v.t. (दीवार^F आदिका) पुश्ता बनाना, पुश्तवान तैयार करना, पुश्ताबन्दी^F करना, **पलस्तर लगाना** ।

**revetment** -मॅन्ट् n. प्रतिधार, पुश्ता, पुश्तवान, सहारे-की दीवार^F; पुश्ताबन्दी^F; **पलस्तर लगानेका काम; ढलवाँ खड़ंजा** ।

**revictual** रीवि ट्ल् v.t. पुनः भोजन देना, फिरसे खाना देना ।

**review**[1] रि व्यू' n. पर्यवेक्षण, सिंहावलोकन, (का०, विधा०) **पुनर्विलोकन**, पर्यालोचन, पुनरीक्षा^F, पुनर्विचार, तहक़ीक़ात^F; (सैन्यप्रदर्शनका) औपचारिक निरीक्षण, फौजी मुआयना; आलोचन, (साहि०) **समीक्षा^F**, विवेचन, निरूपण, समालोचना^F; समीक्षिका^F, समीक्षापत्र, समालोचनापत्र, सामयिक पत्रिका^F; *pass in ~* (ला०) परीक्षा^F देना, परीक्षित होना, इम्तहान देना, जाँचा जाना ।

**review**[2] v.t. परिवेक्षण करना, पुनर्निरीक्षण करना; पुनर्विचार करना, पुनरीक्षा^F करना, **पुनर्विलोकन करना**, फिरसे देखना, फिरसे जाँचना; सिंहावलोकन करना, आद्योपान्त देख जाना, शुरूसे आखीरतक दुहराना; (सैन्यदलोंका) निरीक्षण करना; समीक्षा^F लिखना, **समीक्षा^F करना**, समालोचना^F लिखना ।

**reviewable** -अॅबॅल् a. पर्यालोचनीय, पुनर्विलोकनीय, पुनरीक्षणीय, पुनर्विचारणीय, सिंहावलोकनीय, पुनर्दर्श-नीय, समीक्ष्य, समालोचनीय ।

**rsviewal** -अॅल् n. समीक्षा^F, समालोचना^F, पुनर्विचार, = REVIEW[1] ।

**reviewer** -अॅर् n. समीक्षक, समालोचक, विवेचक, निरूपक, आलोचक; पर्यवेक्षक, परिदर्शक ।

**revile** रि वाइल v.t.&. i. निर्भर्त्सना^F करना, भर्त्सना^F करना, तिरस्कार करना, अपशब्द कहना, गालियाँ^F देना; खरी-खोटी^F सुनाना, बुरा-भला कहना ।

**revilement** -मॅन्ट् n. निर्भर्त्सना^F, तिरस्कार, अप-शब्द-प्रयोग, गाली-गलौज^F, खरी-खोटी^F (सुनाना) ।

**reviler** -लॅर् n. अपमानक, निर्भर्त्सक, निन्दक, अप-वादक, गालियाँ^F देनेवाला, बुरा-भला कहनेवाला ।

**reviling** -लिंग् n. निर्भर्त्सना^F, भर्त्सना^F, गर्हणा^F, अपवाद, गाली-गलौज^F ।

**revisable** -ज़ॅबॅल् a. संशोधनीय, पुनःपरीक्षणीय, सुधार-के योग्य ।

**revisal** -ज़ॅल् n. पुनःपरीक्षा^F, पुनरीक्षण, पुनर्दर्शन, संशोधन, दुबारा जाँच^F, दुहराव ;

**revise**[1] -ज़् n. आवृत्ति^F, पुनरावृत्ति^F, दुहराव; संशोधन, सुधार, जाँच^F; (क्व०) फिरसे देखा हुआ फर्मा; (मुद्र०, संशोधनके बाद उठाया हुआ) प्रूफ़पत्र ।

**revise**[2] v.t. पुनःपरीक्षण करना, पुनर्निरीक्षण करना, पुनरीक्षण करना, पुनर्विचार करना, संशोधन करना, जाँचना; आवृत्ति करना, पुनरावृत्ति^F करना, दुहराना, दोहराकर सुधारना, दोबारा देखना ।

**revised** -ड् a. आवृत्त, पुनरावृत्त, **दोहराया**; पुनरी-क्षित, **परिशोधित, संशोधित**;

~ agenda, ~ assessment, ~ assets, ~ budget, ~ edition, ~ estimate, ~ tender.

**reviser** -ज़ॅर् n. संशोधक, संशोधनकर्ता, पुनरीक्षक, दुहरानेवाला ।

**revision** -रि वि'ज़ॅन् n. संशोधन, **परिशोधन**, सुधार, पुनःपाठ; **आवृत्ति^F**, पुनरावृत्ति^F, **दोहराना**, दोहराव; **पुनर्विचार**, (क़ानून) **पुनरीक्षण**, निगरानी^F (~ *case*) ।

**revisionable** -ज़ॅनॅबॅल् a. (का०)**पुनरीक्ष्य, पुनरीक्ष-णीय**, पुनर्विचारणीय ।

**revisional, revisionary**-नॅल्, -नॅरि aa. संशोधन-विषयक, सुधार-सम्बन्धी, पुनःपाठ-सम्बन्धी, **पुनरीक्षण**, (~ *power*) ।

**revisionism** -निज़म् n. संशोधनवाद, सुधारवाद, सुधार-सिद्धान्त ।

**revisionist** -निस्ट् n. संशोधनवादी, सुधारवादी, सुधारसिद्धान्ती, (अर्थ०) **पुनरीक्षणवादी** (~ *socialism*) ।

**revisit** रीवि'ज़िट् v.t. पुनः मिलना, दुबारा भेंट^F करना, फिर देखने जाना ।

**revisory** रि वाइ'ज़ॅरि a. = REVISIONAL.

**revivable** -वॅबॅल् a. पुनरुज्जीवनीय, पुनरुद्धार-णीय, अनुप्राणनीय, सक्रिय बनाने योग्य, सचेत करने योग्य ।

**revival** -वॅल् n. पुनरुद्धार, पुनरुत्थान, **पुनरुज्जीवन**, उज्जीवन, पुनर्जीवन; पुनरुन्नयन, **पुनःप्रवर्तन**, पुन-रुद्दीपन, पुनःप्रचलन, पुनः प्रवृत्ति^F, **फिरसे चालू करना**, फिर रिवाजमें आना (~ *of learning, of architecture*); धार्मिक, पुनर्जागरण; अनुप्राणन, पुनश्चेतना^F,

चेतनालाभ, अभिबोध।

**revivalism** –लिज़्म् n. धार्मिक पुनर्जागरणवाद, सांस्कृतिक पुनरुत्थानवाद।

**revivalist** –लिस्ट् n. धार्मिक पुनर्जागरणवादी, सांस्कृतिक पुनरुत्थानवादी, (दर्श०) **पुनरुद्धार-वृत्ति**F।

**revivalistic** –'टिक् a. धर्मजागरणवादी, धार्मिक पुनरुद्धार-विषयक; पुनरुत्थानवादी।

**revive** रि'वाइ'व v.i. & t. **पुनरुज्जीवित करना**, पुनः जीवन प्रदान करना, जिलाना, जी उठना; पुनः सचेतन करना, फिरसे चेतन होना, फिरसे होशमें लाना या आना; पुनः प्रवर्तित करना; अनुप्राणित होना, उद्बोधित होना; वैध होना, वैधताF प्रदान करना; ध्यान दिलाना; पुनरुद्धार होना या करना, पुनः प्रचलित करना या होना, फिरसे प्रचारमें आना या करना; (धातुF आदिको, विशे० पारेको) पूर्वावस्थाFमें लाना, प्राकृतिक दशाFमें लाना; ~ up **फिरसे चालू करना**।

**reviver** –'वॅर् n. पुनरुज्जीवनदाता, पुनरुद्धारकर्ता, नयी चेतनाF देनेवाला; (ग्रा०) उत्तेजनाप्रद पेय, स्फूर्तिदायक मदिराF; (उड़े हुए रंगको) फिरसे चमकानेवाला मिश्रण-विशेष।

**revivification** रि'विविफ़िके'शॅन् n. अनुप्राणन, पुनरुज्जीवन, पुनर्जीवन, पुनर्जीवन-दान; (पारेको) पुनरवस्थापन; (चि०) विकृत अंगोंका संयोजन होनेकी दृष्टिFसे उनको काटना या खरोंचना।

**revivify** –'विफ़ाइ v. t. पुनरुज्जीवित करना, अनुप्राणित करना, जीवनीशक्तिF भरना, नवशक्ति-संचार करना, फिरसे जिलाना, नयी जिन्दगीF देना, नयी रूहF फूँकना; सक्रिय करना, क्रियाशील बनाना।

**revivicence** रे'विवि'सॅन्स् n. पुनरुज्जीवन, पुनर्जीवन, नया जीवन, नयी जिन्दगीF।

**reviviscent** –न्ट् a. पुनर्जीवनप्राप्त, नवजीवनप्राप्त, नयी जिन्दगीवाला।

**revivor** रि'वाइ'वॅर् n. (वादका) पुनरुत्थापन, पुनरुन्नयन, मृत्युFके उपरान्त फिरसे दावा खड़ा कर देना।

**revocability** रे'वॅकॅबि'लिटि n. (राज०) रद्द करना।

**revocable** रे'वॅकॅबॅल् a. प्रत्याहरणीय, प्रतिसंहरणीय, प्रत्यावर्तनीय, निरसनीय, खण्डनीय, प्रत्यपनीय, प्रतिसंहार्य, वापस लेने लायक, मंसूख़ीके लायक (~ *credit*)।

**revocableness** –निॅस् n. प्रत्याहरणीयताF, प्रतिसंहरणीयताF, निरसनीयताF, खण्डनीयताF, प्रत्यपनेयताF।

**revocation** –के'शॅन् n. प्रत्याहरण, (अर्थ०) **प्रतिसंहरण**, निरसन, प्रत्यादेश, खण्डन, मंसूख़ीF।

**revocatory** –'वॅकॅटॅरि a. प्रतिसंहरणीय, प्रत्यावर्तनशील, खण्डनात्मक, मंसूख़ीFका, रद्द करनेका।

**revokable** –कॅबॅल् a. दे० REVOCABLE.

**revokableness** –निॅस् n. दे० REVOCABLENESS.

**revoke**[1] –क्' n. (क्र०) प्रतिसंहरण, निरसन, खण्डन, मंसूख़ीF; प्रत्यपनयन, प्रत्याह्वान, प्रत्यावर्तन; प्रत्यासरण; प्रत्युपयोजन, पुनरुपयोजन।

**revoke**[2] v.t. & i. (सम्मतिF, प्रतिज्ञाF इत्यादिका) (का०) **प्रतिसंहृत करना; प्रतिसंहरण** करना, विखण्डन करना, खण्डन करना, निरसन करना, तोड़ना, रद्द करना, हटाना, मंसूख़ करना; प्रत्यानयन करना, प्रत्याह्वान करना, प्रत्यावर्तन करना, वापस लेना; प्रत्यासरण करना, पुनरुपयोजन करना।

**revoked** –ड् a. प्रतिसंहृत, विखण्डित, खण्डित, निरसित (~ *licence*)।

**revokement** –क्'मॅन्ट् n. = REVOCATION.

**revolt**[1] रि'वोल्ट्' n. (का०) **विद्रोह**, राजद्रोह, विप्लव, बगावतF, गदर, बलवा; पक्षत्याग।

**revolt**[2] v.i. & t. विद्रोह करना, राजद्रोह करना, विप्लव करना, बगावतF करना, बागीF होना, गदर मचाना, बलवा मचाना; जुगुप्साF उत्पन्न करना या होना, विरक्त होना, घृणाF करना, घिनF पैदा होना (*common sense ~s against it*); आघात करना।

**revolted** –'टिड् a. विद्रोही, विप्लवी, कृतविद्रोह।

**revolter** –टॅर् n. विद्रोही, राजद्रोही, विप्लवी, बगावती, बागी, गद्दार, बलवाई।

**revolting** –टिंग् a. जुगुप्साजनक, घृणाजनक, बीभत्स, विरक्तिकर, अरुचिकर, गर्ह्य, घिनौन; विद्रोही, बगावतF करनेवाला।

**revolute**[1] रे लूवॅ ट' v.i. राजनैतिक क्रान्तिF करना, इनकलाब लाना।

**revolute**[2] रे'वॅलू(ल्यू)ट् a. (वन० आदि) **बहिर्वर्तित**, बहिर्वलित (पीछेको मुड़े हुए किनारेवाला)।

**revolution** –लू(ल्यू)'शॅन् n. (गणि०, भौ० भी) परिक्रम, **परिक्रमण, परिक्रमा**F, आवर्तन, परिभ्रमण, घूर्णन, आवर्त, घुमाव, घुमरीF, भँवर, चक्कर; परिक्रमणका समय; परिक्रमणकी पूर्णताF; चक्रावर्तन; (राज०) **क्रान्ति**F, विप्लव, पूर्णपरिवर्तन, उथल-पुथल, इनकलाब, हेरफेर, रद्दोबद्दल; ~ counter **घूर्णनिगणित्र**।

**revolutional** –नॅल् a. क्रान्तिकारी; क्रान्ति-विषयक।

**revolutionary**[1] –नॅरि n. क्रान्तिकारी, विप्लवकारी, विप्लवी; क्रान्तिवादी।

**revolutionary**[2] a. वैप्लविक, क्रान्ति सम्बन्धी, (राज०) **क्रान्तिकारी** (~ *ideology*,~ *socialism*), **क्रान्तिवादी**, क्रान्तिमान्, इनकलाबी (~ *change*); उग्रपरिवर्तनवादी, घोरपरिवर्तनवादी; (क्र०) घूर्णन-शील, परिक्रमा-सम्बन्धी।

**revolutionism** –निज़्म् n. क्रान्तिवाद, विप्लववाद, इनकलाबपसन्दी।

**revolutionist** –निस्ट् n. क्रान्तिवादी, विप्लववादी, क्रान्तिकारी, इनकलाबी।

**revolutionize** –नाइज़् v.t. क्रान्ति लाना, आमूल परिवर्तित करना, राष्ट्रविप्लव संघटित करना, कायापलटF करना, इनकलाब लाना।

**revolve** रि'वॉल्व्' v.t. & i. परिगत करना, घूर्णित करना, (प्रा० भू०) **परिक्रमा**F **करना**, परिक्रमाF दिलाना, चक्कर खिलाना या खाना, घूमना या घुमाना,

चक्कर काटना ( *earth ~s both round* or *about the Sun & on its axis*); ध्यानपूर्वक विचार करना, गम्भीर विचार करना, गम्भीर चिन्ता^F करना, उधेड़-बुन करना।

**revolvency** –'वेन्सि n. परिक्रमण, घूर्णन, घुमाव; परिक्रमणशीलता^F।

**revolver** –वॅर् n. पिस्तौल, रिवाल्वर; घूर्णक, परिक्रामक; ~ course रिवाल्वर शिक्षाक्रम।

**revolving** –विंग् a. (भौ०) घूर्णायमान, भ्रमत्, आवर्ती, **परिक्रामी**, परिक्रमणशील, परिक्रमणी, परिभ्रामी;
~ axis, ~ bookshelf, ~ curve, ~ door, ~ drum, ~ fund, ~ furnace, ~ line, ~ pot, ~ stirrer, ~ storms, ~ tube, ~ washer.

**revue** रि'व्यू' n. (सामयिक घटनाओं^F के विद्रूपात्मक चित्रणसे युक्त) विश्रृंखल नाटक या खेल।

**revulsant** ⊙रि'वल्'सॅन्ट् n. (चि०) प्रत्युत्तेजक ओषधि^F, प्रत्युपदाहक दवा^F; दूरस्थ अंगसे रक्त खींचनेवाला।

**revulsion** –'शन् n. प्रत्युत्तेजन, प्रत्युपदाह (दूसरे अंगपर प्रभाव डालकर किसी अंगकी चिकित्सा^F); प्रतिकर्षण, खिंचाव (*the ~ of capital*); रस-परिवर्तन, भावनों^F की क्रान्ति^F; प्रतिक्रिया^F, पलटा; विराग, जुगुप्सा^F, घृणा^F, घिन^F।

**revulsionary** –शॅनॅरि a. प्रत्युत्तेजक, प्रत्युद्दाहक; खींचा जानेवाला; प्रत्युत्तेजनशील, प्रत्युद्दाहपूर्ण; प्रतिकर्षी, प्रतिवर्ती; परिवर्तन-सम्बन्धी, प्रतिक्रिया-विषयक, पलटेका; जुगुप्सा-विषयक, घृणा-सम्बन्धी।

**revulsive**[1] –'सिव् n. प्रत्युत्तेजनकारी या प्रत्युद्दाहकारी औषध^F।

**revulsive**[2] a. प्रत्युत्तेजनात्मक, प्रत्युपदाहशील; प्रत्युत्तेजक, प्रत्युद्दाहक।

**Rev. Ver.** Revised Version.

**reward**[1]* रिवॉर्ड् n. (का०) **पुरस्कार, पारितोषिक**, इनाम*; श्रमफल, पारिश्रमिक; प्रतिदान, प्रतिफल, (अर्थ०) फल, बदला।

**reward**[2] v.t. श्रमफल देना, पुरस्कार या पारिश्रमिक देना; क्षतिपूर्ति^F करना, मुआवजा देना; दण्ड देना, सजा^F देना।

**rewardable** –डॅबॅल् a. परितोष्य, पुरस्कार्य, पुरस्करणीय, इनामके लायक।

**rewardableness** –निस् n. परितोष्यता^F, पुरस्कार्यता^F, पुरस्करणीयता^F।

**rewarder** –डॅर् n. परितोष्टा, पुरस्कर्ता, इनाम देनेवाला।

**rewardful** –ड्'फुल् a. पारितोषिकप्रद, पुरस्कारयुक्त, इनामवाला।

**rewardless** –'लिस a. पारितोषिकरहित, पुरस्कारशून्य, बेइनाम; प्रतिफलरहित।

**rex (L)** रे'क्स् n. तात्कालिक सम्राट्, राजा, महाराजा, बादशाह, सुल्तान।

**rexine** ⊙रेक्'सिन् n. (जिल्द^F बनानेका) कृत्रिम चर्म, रेक्सीन।

**Reynard** रें(रे)'नॅर्ड् n. एक लोमड़ी^F; लोमड़ी^F (का व्यक्तिवाचक नाम)।

**R.F.** *Republique francaise*, French Republic, Reserve Fund.

**r.f.** radio frequency.

**R.F.A.** Royal Field Artillery; Rehabilitation Finance Administration.

**R.F.C.** Royal Flying Corps (now R.A.F.).

**R.G.** *regulae generales*, General Regulation (s).

**R.G.A.** Royal Garrison Artillery.

**R.G.G.** Royal Grenadier Guards.

**R.G.S.** Royal Geographical Society.

**Rgt.** Regiment.

**Rh.** Rhodium.

**R.H.** Royal Highness.

**r.h.** right hand.

**R.H.A.** Royal Horse Artillery; Royal Hibernian Academy.

**rhabdoidal** रैब्डाएँ'डॅल् a. दण्डाकार, वेतसरूप, छड़ जैसा।

**rhabdology, -mancy** रैब्डॉ'लॅजि, रैब्'डॅमैन्सि n. दिव्य-शक्ति-दण्डप्रयोग, जादूके डण्डेका प्रयोग; दण्डज्यौतिष, दण्डविद्या^F।

**Rhadamanthine** रैडॅमैन्'थिन् a. कठोर, कड़ा, ईमानदार (न्यायाधीश)।

**Rhaetic** री'टिक् n. & a. रीशियन आल्प्सके स्तरों (से सम्बन्धित)।

**Rhaeto-Romance** रीटॅ-रॅमैन्स् nn द० पू० स्विट्जरलैण्ड और टायरालकी बोलियों^F का नाम।

**Rhaeto-Romanic** रीटॅ-रॅमै'निक् aa. रोमांस भाषा-सम्बन्धी।

**rhagadiose** रेगॅडिओस् a. (वन०) गाढ़ विदरित।

**rhagon** रेगॅन n. गुटिका^F, गिट्टी^F, रोड़ा।

**rhamphoid** रैम्'फाएँड् a. चंचुरूप, चोंचका-सा।

**rhapsode** रैप्'सोड n. (प्राचीन ग्रीक) महाकाव्यपाठी कथावाचक या भाट।

**rhapsodic** –सॉ'डिक a. भावात्मक, काव्यात्मक, रस-विषयक, उत्तेजनापूर्ण भाषण-सम्बन्धी; असंगत, असम्बद्ध, बेजोड़।

**rhapsodical** –कॅल् a. भावुकतापूर्ण, जोशीला; भावात्मक कविता-विषयक, उत्तेजनापूर्ण भाषण-सम्बन्धी; असंगत, असम्बद्ध, अनर्गल, बेजोड़, बेमेल।

**rhapsodist** –'सॅडिस्ट् n. भाव-कवि, आशुकवि; महाकाव्य-प्रणेता।

**rhapsodize** –डाइज् v.i. & t. आवृत्ति^F करना, पुनरावृत्ति^F करना, सस्वर पाठ करना; महाकाव्य या

भावात्मक कृति^F की चर्चा^F करना, असंलग्न वाक्यावली रचना^F।

**rhapsody** –डि n. (एक समयमें गाया जा सकनेवाला) असम्बद्ध काव्य या उसका एक खण्ड; असंलग्न रचना^F, असम्बद्ध वाग्विन्यास; भावमय काव्य, जोशीली कविता^F।

**R.H.C.A.** Regional Honorary Cement Advisor.

**rhea** र्‍ इ'अ n. उग्रपत्री^F (एक प्रकारकी घास^F); (ग्रीक पुराण) पंचम उपशनि; (द० अमरीका) पैरकी तीन उँगलियों^F वाला शुतुरमुर्ग।

**rhematic** रीमै'टिक् a. शब्दनिर्माण-सम्बन्धी; क्रियागत।

**Rhenish**[1] रे'निश् n. राइन प्रदेशकी मदिरा-विशेष।

**Rhenish**[2] a. राइन और उसके तटवर्ती प्रदेशोंसे सम्बन्धित।

**rhenium** री'निअम् n. दाष्पातु (मैंगनीज वर्गका एक विरल धातु-तत्त्व)।

**rheo-, reo-** विद्युत्प्रवाह-, विद्युद्धारा- (*rheology*, *rheostat*)।

**rheochord** री'अकॉर्ड् n. स्रोतस्थाप, धारानियन्त्रक, विद्युत्प्रवाह-मापक तार।

**rheocrat** री'अक्रैट् n. प्रवाहनियन्त्र, गतिनियन्त्रक यन्त्र।

**rheology** रीऑ'लजि n. द्रवप्रवाहिकी^F, द्रवगतिकी^F, द्रवप्रवाह-शास्त्र, द्रवगतिशास्त्र; (चि०) (हृदयादि अंगोंमें) रक्तप्रवाह विज्ञान।

**rheometer** रीऑ'मिटर् n. विद्युत्प्रवाहमान, विद्युत्प्रवाहमापक यन्त्र; (चि०) रक्तप्रवाहवेगमापी।

**rheomotor** री'अमोटर् n. विद्युत्प्रजनित्र।

**rheoscope** री'अस्कोप् n. विद्युद्दर्श, विद्युद्दर्शक यन्त्र, (चि०) **विद्युत्धारदर्शी**, T.

**rheostat** री'अस्टैट् n. = RHEOCHORD (भौ०) धारा नियंत्रक, T.

**rheotaxis** ⊙ रीअटैक्'सिस् n. (जीव०) **धारावर्तन**।

**rheotome** री'अटोम् n. विद्युत्प्रवाहच्छेदक यन्त्र, T.

**rheotropism** ⊙ रिऑ'ट्रॅपिज़्म् n. (जीव०) **धारावेदन**।

**rhesus** री'सस् n. भारतीय बन्दर।

**rhet.** rhetoric (s).

**rhetor** री'टर् n. (प्राचीन ग्रीस या रोमका) अलंकार-शास्त्री, अलंकार-शिक्षक; (व्य०) वाग्मी, वक्ता, भाषणकर्ता।

**rhetoric, -al** रे'टॅरिक्,-अल् aa. आलंकारिक, अलंकार-पूर्ण, कृत्रिम, अत्युक्तिपूर्ण; वाग्मितापूर्ण; प्रभावोत्पादक; वाग्मिता-विषयक; अलंकारशास्त्रीय; ~ question वाग्मितापूर्ण प्रश्न।

**rhetorician** रेटॅरि'शन् n. अलंकारवादी, अलंकार-शास्त्री, अलंकारशास्त्रका अध्यापक; वाग्मी, वाग्भट्ट।

**rhetorics** –'टॅरिक्स् n. (pl.) वाग्मिता^F, आकर्षक भाषण, वाक्पटुता^F, प्रभावशाली भाषण; आलंकारिक भाषा^F; कृत्रिम एवं अत्युक्तिपूर्ण भाषा^F; रीतिशास्त्र, साहित्यशास्त्र, अलंकारशास्त्र; (आकृति^F या क्रिया-कलापकी) प्रेरकता^F, प्ररोचकता^F, प्रभावशालिता^F।

**rhetorize** –'टॅराइज़् v.i. & t. कुशल वक्ताका अभिनय करना; वाग्मितापूर्वक संबोधन करना; आलंकारिक रीति^F से कहना, अलंकारपूर्ण शैली^F में कहना, साहित्यिक बनाना।

**rheum** रूम्' n. कास, श्लेष्मा, कफ, नजला, आँसू, आँव^F या लार^F; सर्दी^F, जुकाम^F, इनमें फुफ्फुस या नासासे निकलनेवाली खाँसी^F; (pl.) सन्धिपीड़ा^F, गाँठों^F या जोड़ोंका दर्द।

**rheumarthrosis** ⊙ रूमाऑ'सिस् n. (चि०) संधिरोग, सन्धिवात, वातरोग, गठिया^F।

**rheumatic**[1] रूमै'टिक् n. आमवातरोगी, आमवात-रोगाक्रान्त व्यक्ति; (pl. बोल०) वातरोग, गठिया^F, बाई^F।

**rheumatic**[2] a. सन्धिवातीय, आमवातरोग-विषयक; सन्धिवातग्रस्त, आमवातरोगाक्रान्त, आमवातग्रस्त, वातोपहत, बाई^F का (~ *joint*); वातकारी, गठियाकारी; ~ fever (चि०) **आमवातिक ज्वर**, सन्धिज्वर, वातज्वर, **रूमैटी ज्वर**, गठियेका बुखार।

**rheumaticky** –कि a. (बोल०) आमवातग्रस्त, आमवातपीड़ित, गठिया^F से रुग्ण।

**rheumatism,** (ग्रा०) **rheumatiz** –'मॅटिज़्म्, –'मॅटिज़् nn. अंगमर्द, सन्धिवात, **आमवात**, बाई^F, (श० र० शा०) **गठिया**^F; वातरोगजन्य प्रमाद; T.

**rheumatismal** –'मॅल् a. सन्धिवात-विषयक, आमवातरोग-सम्बन्धी, गठिये^F का।

**rheumatiz** –'मॅटिज़् n. = RHEUMATISM.

**rheumatoid** –टाॅइड् a. सन्धिवाताभ, आमवाताभ, आमवातरोग जैसा, गठिया-जैसा या वाला।

**rheumy** रू'मि a. (प्रा०) श्लेष्मायुक्त, कफमय, नजला-भरा; आँसूवाला; (वायु^F) नम, तर, सर्द, ठण्डी।

**R.H.G.** Royal Horse Guards; Rural Home Guards.

**rhinal** राइ'नॅल् a. (श० र० शा०) नासा-, नासीय, नाक-सम्बन्धी, नथुनेका (~ *fissure*)।

**rhinalgia** –नैल्'जिअ n. (चि०) नासार्ति^F, नासाशूल, नथुनोंका दर्द।

**rhine** रीन्' n. घाटी^F, गर्त, खाई^F।

**rhinion** ⊙ राइ'निऑन् n. (चि०) **नासाकूट**।

**rhinitis** राइनाइ'टिस् n. (चि०) नासाशोथ, नासिका-शोथ, नासाकोप, नासिका-प्रदाह, (कृषि०) **नासार्ति**^F, नाक^F की सूजन^F।

**rhino-** राइ'नो- नासा-, नासिका- (~*pharyngeal*, ~*plastic*, ~*scopic*, ~*scopy*)।

**rhino**[1] राइ'नो n. गण्डक, गैंडा।

**rhino**[2] n. रुपया-पैसा, रोकड़^F (*ready* ~)।

**rhinoceros** रॉइनॉ'सॅरॅस् n. गण्डक, गैंडा (अफ्रीका और दक्षिण एशियाका जंगली जानवर); ~ beetle गण्डभृंग, एकशृंगी कीड़ा।

**rhinocerotic** –रॉ'टिक् a. गण्डकीय, गण्डक-सम्बन्धी, गैंडे-जैसा या का।

**rhinodynia** ⊙ राइनॅडाइ'निअ n. नासापीड़ा^F।

**rhinolith** राइ'नॅलिथ् n. (चि०) नासाश्मरी, नासाश्म।

**rhinological** राइनॅलॉ'जिकॅल् a. नासाशास्त्रीय, नासिकीय।

**rhinologist** –नॉ'लॅजिस्ट् n. नासाविज्ञानी।

**rhinology** –जि n. नासिकी[F], नासा-विज्ञान, नासिका-शास्त्र; नासा-चिकित्सा-शास्त्र, नकवैदकी[F]।

**rhinoplasty** राइ'नॅप्लैस्टि n. (चि०) नासासंधानकर्म।

**rhinorrhagia** ⊙राइनॅरे'जिॲ n. नासारक्तस्राव, नासीर, नकसीर।

**rhinorrhea** ⊙राइनॉ'रि'ॲ n. (चि०) नासास्राव।

**rhinoscope** राइ'नॅस्कोप् n. नासाभ्यन्तर-दर्शी, नासिकाभ्यन्तर-दर्शक यन्त्र।

**rhinoscopy** –नॉ'स्कॅपि n. नासाभ्यन्तरदर्शन, नाक[F]के अन्दरका भाग यन्त्रसे देखना।

**R. Hist. S.** Royal Historical Society.

**rhizo-** मूल-, -मूल (~*carp*)।

**rhizogenic** राइज़ॅजे'निक् a. (वन०) मूलोत्पादी, मूल-जनक, जड़[F] पैदा करनेवाला।

**rhizoid** –'ज़ाॅइड् n. (कृषि०, वन०) **मूलांग**, मूलवत्, मूल-सदृश, जड़-जैसा।

**rhizomatous** ⊙राइज़ो'मॅटॅस् a. (वन०) **प्रकन्दात्मक**।

**rhizome** –'ज़ोम् n. (वन०, कृषि०, चि०) भूमिस्थ काण्ड, **प्रकन्द**, शिफास्तम्भ, शिफावृन्त, मूलस्तम्भ, मूल-कोष्ठ, मूलग्रन्थि[F], (कृषि०, वन०) **राइज़ोम**।

**rhizophagous** –ज़ॉ'फॅगॅस् a. मूलाशी, मूलभक्षी, जड़[F] खानेवाला।

**rhizophorous** –फ़ॅ'रॅस् a. मूलीय, मूलधारी, जड़-युक्त।

**rho** रो' n. यूनानी वर्णमाला[F]कार।

**rhodanise** ⊙रो'डॅनाइज़् v.t. (विद्युत्[F] द्वारा) रोडियम धातु[F]की कलई[F] करना।

**Rhode Island** रोड' आइ'लॅन्ड् a. अमरीकी जाति[F]का कृष्ण-अरुणाभ घरेलू मुर्गा।

**rhodic** रो'डिक् a. (रसा०) नाम्लातु-विषयक, रोडियम-सम्बन्धी।

**rhodium**[1] रो'डिॲम् n. (~*wood* भी) पाटलकाष्ठ, गुलाब, रोडियन (कनारी द्वीपकी सुगन्धपूर्ण लकड़ी[F])।

**rhodium**[2] n. (रसा०) नाम्लातु, (रसा०) **रोडियम** (प्लैटिनम वर्गकी कठोर सफेद धातु[F], ~*pen*)।

**rhodo-** रोडॅ- पाटल-, गुलाब- (~*spermous*)।

**rhododendron** रोडॅडे'न्ड्रॅन् n. तालीश-प्रजाति[F] (एक प्रकारकी सदाबहार झाड़ी[F])।

**rhodosporous** ⊙रॅडॉस्'पॅरॅस् a. (वन०) **लाल-बीजाणुक**।

**rhodous** रो'डॅस् a. नाम्लातुपूर्ण, रोडियमयुक्त।

**rhomb** रॉम्ब्',रॉम्'n. तिर्यग्वर्ग, तुल्यचतुर्भुज, विषमकोण समचतुर्भुज-; समचतुर्भुजी काच-फलक; (मणिभ०) तिर्यगनीक, तिर्यगायत षडनीक; चक्र।

**rhombate** ⊙–'वॅट्, –'भॅट् a. **समचतुर्भुजी**।

**rhombic** –बिक् a. तिर्यग्वर्गीय, तिर्यग्वर्गिक, तिर्यग्वर्ग-रूप, (रसा०) **समचतुर्भुज-, समचतुर्भुजीय**, चतुःसम-भुजीय;
~ aerial, ~ crystal, ~ sulphur.

**rhombo-** चतुःसमभुज (~*hedron*)।

**rhombohedral** ⊙रॉम्बॅही'ड्रॅल् a. (प्रा० भू०) **समचतुर्भुज-पार्श्वकीय; समचतुष्फलकीय;** ~ system (रसा०) **समचतुर्भुज-पार्श्वक तंत्र; त्रिकोणीय वर्ग**।

**rhombohedron** रॉम्बॅहे'(ही)'ड्रॅन् n. तिर्यगनीक, (प्रा० भू०) **समचतुर्भुज-पार्श्वक**, समचतुष्फलक, तिर्यगायत षडनीक, (छः समचतुर्भुजोंका ठोसके आकारका मणिभ)।

**rhombohedronal** –नॅल् a. तिर्यगनीक-, तिर्यगायत षडनीक-सम्बन्धी, छः समचतुर्भुजोंसे निर्मित आकारका।

**rhomboid**[1] रॉम्'बाॅइड् n. तिर्यगायत, विषमकोण आयत; (गणि०) **समचतुर्भुज फलक, समप्रतिभुज; असम समान्तर चतुर्भुज;** अंसापकर्षणी, कन्धेकी हड्डियों[F]को मिलानेवाला पुट्ठा; ~ muscle अंसापकर्षणी, कन्धे और रीढ़[F]की हड्डियों[F]को मिलानेवाला पुट्ठा।

**rhomboid**[2] a. तिर्यग्वर्ग-, तिर्यग्वर्गीय, समचतुर्भुजवत्, विषमकोण समचतुर्भुजीय।

**rhomboidal** –'डॅल् a. तिर्यग्वर्गिक, तिर्यग्वर्गीय; तिर्यगाकार, विषमकोण समचतुर्भुजाकार।

**rhombus** रॉम्'बॅस् n. (pl. -*es*, *rhombi*) = RHOMB; चपटी मछली[F]की एक जाति[F]; (ग०) **समचतुर्भुज**।

**rhotacism** रो'टॅसिज़्म् n. *R* का अत्युच्चारण; *S* या *Z* के उच्चारणका *R* का-सा परिवर्तन, रकार प्रयोग।

**rhotacize** –साइज़् v.i. र करके बोलना।

**R.H.S.** Royal Humane Society, Royal Horticultural society; Royal Historical Society.

**rhubarb** रू'बार्ब् n. चोनरेच[F], (कृषि०) **रेवन्द चीनी[F]**, रेवाचीनी[F], रेवाचीनी लता[F]-विशेष; पौधोंके गूदेदार डण्ठल; (गुण०) रेवाचीनी[F]की भाँति पिलाई लिये हुए भूरा (रंग); (कृषि०) **रुबार्ब**।

**rhubarby** –बि a. रेवाचीनीय, रेवाचीनी-विषयक, रेवन्द-चीनी[F]का, रेवन्द-जैसा।

**rhumb** रम्' n. (नौवि०) नौपथ, दिग्रेखा[F], राम्ब्स; दिक्सूचक यन्त्रके सिरोंके बीचका कोणीय अन्तर; ~ line (ग०) **एकदिश नौपथ**, दिशिसमकोण-रेखा।

**rhumba** रम्बॉ n. रम्बा, एक हब्शी नृत्य।

**rhyme**[1], **rime**[3] राइम्', राइम्' nn. अन्त्यानुप्रास, तुक[F], काफ़िया; मित्राक्षर कविता[F], तुकान्त कविता[F] (*prefer blank verse to* ~); तुक[F]का प्रयोग; तुकान्त शब्द; female *or* feminine ~ द्व्यक्षरी तुक[F]; male *or* masculine ~ एकाक्षरी तुक[F]; *without* ~ *or reason* अकारण, अटकलपच्चू, यों ही।

**rhyme**[2], **rime**[3] राइम्', राइम्' vv. i & t. तुकान्त

कविताएँ[F] लिखना, तुकबन्दी[F] करना, तुक[F] मिलाना या मिलना, पद्य लिखना, कविता[F] लिखना; (कहानी[F]को) पद्यबद्ध करना, तुकों[F]में बाँधना; (तुकबन्दी[F]में) समय व्यतीत करना, तुक्कड़ बने फिरना; तुकें[F] चुनना।

**rhymeless** –'लिस् a. अन्त्यानुप्रासहीन, तुकरहित, तुकहीन, बेतुका, बेकाफिया।

**rhymelessness** –निस् n. बेतुकी, बेतुकापन।

**rhymer, rhymester** –मर्, –'स्टर् nn. सामान्य कवि, पद्यकार, कुकवि, तुक्कड़, कठकवि, तुकबाज।

**rhyming** –मिंग् n. (शिक्षा०) **तुकबन्दी**[F], **तुक**[F] **मिलाना**; a. अन्त्यानुप्रासानुसारी (~ *dictionary*)।

**rhymist** –मिस्ट् n. अन्त्यानुप्रास-कवि, तुकप्रेमी।

**rhynchodont** ⊙ रिन्'कडॉन्ट् a. दन्ततुण्ड, दाँतेदार चोंचवाला।

**rhynchosporous** ⊙ रिकॉस्'पॅरस् a. (वन०) **चंचु-बीजाणुक**।

**rhyparography** राइपॅरॉ'ग्रॅफि n. अचल-वस्तु-चित्रण।

**rhythm*** रि'द्म्, रि'थ्म् n. गति[F], प्रवाह, वजन, रवानी[F]; **ताल***, **लय**[F]*, छन्द, तालानुगति[F], लयानुगति[F], ठेका; (चि०) **स्पन्दलय**; (अंगोंका) सामंजस्य, मधुर सम्बन्ध।

**rhythmic, -al** रिद्(थ्)मिक्, -अॅल् aa. लयात्मक, लयानुगत, तालपूर्ण, **तालबद्ध**, लयबद्ध (~ *alternation*, ~ *sentence*); प्रवाहपूर्ण; छन्दः-सम्बन्धी; समन्वयात्मक, सामंजस्यपूर्ण; ताल-विषयक; लयतालानुसारी।

**rhythmicality** ⊙ –मिकै'लिटि n. (चि०) **ताल-बद्धता**[F]।

**rhythmicity** ⊙ –मि'सिटि n. **तालता**[F]।

**rhythmics** –'मिक्स् n. तालविज्ञान, लयशास्त्र।

**rhythmise** –माइज् v.t. & i. ताल[F] लगाना, लय[F] मिलाना, तालबद्ध करना, लयात्मक बनाना, छन्दोबद्ध करना।

**rhythmist** –मिस्ट् n. छन्दोवादी, लयवादी, लयप्रेमी, तालप्रेमी, प्रवाहवादी।

**rhythmless** –म्'लिस् a. लयहीन, तालरहित, प्रवाहशून्य, छन्दोविहीन।

**rhythmus** ⊙ –'मॅस् n. लय[F], ताल[F], प्रवाह।

**R.I.** Rhode Island; Royal Institute (of Painters in Water Colours); Rationing Inspector; Reserve Inspector; Revenue Inspector; Rotary International.

**rial** ⊙ राइ'अॅल् n. ईरानी सिक्का = १८ नये पैसे, रेयाल।

**rialto** –टो n. विनिमय, अदलाबदली[F]; आपण, आपण-वीथी[F], बाजार, हाट।

**riant** राइ'अॅन्ट् a. उल्लसित, हर्षित, मुदित, प्रसन्न, खुश; स्मितियुक्त, मुस्करानेवाला।

**rib**[1] रिब् n. पर्शु[F], (चि०) **पर्शुका**[F], पार्श्वास्थि[F], (चि०, कृषि०, जीव०) **पसली**[F]; पाँजर; प्रनाड़ी[F]; प्रली[F], स्त्री[F], बीबी[F]; (पत्ती[F]की) नस[F], रग[F]; (परकी) डण्डी[F]; पहाड़का आगे निकला हुआ खण्ड; भूस्तरके बीचकी दरार[F]; हलके उभरे हुए रेखा-चिह्न; (रेत[F]पर) लहर[F]का चिह्न; (जाली[F] बुननेके कागमें) उभरी हुई रेखा[F]; (जहाजकी) मुड़ी हुई लकड़ी[F]; महराबदार छत[F]की डाट[F]; पुलके गार्डर; शलाका[F], छातेकी कमानी[F] या तीली[F]; ~-*grass*, -*wort* छोटे पत्तेवाला केला; ~ *meristem* (वन०) **रैखिक विभज्या**[F]; ~ *mesh* (यंत्र०) **बरफी-जाली**[F]; *poke one in the ~s* चुटकी[F] काटना, (किसीका) ध्यान आकर्षित करना; ~ *or ~s of beef etc.*, गोश्तकी पसलियाँ[F] इत्यादि; *smite under the fifth ~* (बाइ०) पेटमें छुरा भोंकना।

**rib**[2] v. t. पसली[F] चढ़ाना, पसलियाँ[F] जोड़ना; डाट[F] लगाना, बन्द करना; तीली[F] लगाना; उभरी हुई रेखाओं[F]से चिह्नित करना; आधा-आधा जोतना; कड़ी रखना।

**R.I.B.A.** Royal Institute of British Architects.

**ribald**[1] रि'बॅल्ड् n. नीच, अभद्र, अशिष्ट; विनोदी, असंगत विनोद करनेवाला, मुँहफट आदमी।

**ribald**[2] अशिष्टभाषी, अश्लील, कुत्सित, नीच, बेहूदा, गन्दा।

**ribaldrous** –ड्रॅस् a. अश्लील, बुरा-भला, मुँहफट, गाली-गलौजवाला, बेहूदा।

**ribaldry** –ड्रि n. अश्लीलता[F], नीच वाक्य, अश्लील भाषण, अश्लील वार्ता[F], अश्लील कथन, बेहूदगी[F], फक्कड़-पन; बुरी-भली बकवास[F], मुँहफटपन, गाली-गलौज[F]।

**riband** रि'बॅन्ड् n. = RIBBON.

**ribanded** –डिड् n. = RIBBONED.

**ribband** रि'बॅन्ड् n. (जहाज बनानेमें प्रयुक्त) लकड़ी[F]की पटिया[F]।

**ribbed** रिब्ड्' a. पार्श्वास्थियुक्त, पाँजरयुक्त, पसलीदार (~ *lath*), पसलीवाला (~ *glass*); सकूट, पत्ती[F]की नस[F]का; ~ *gourd* तोरई[F], तोरी[F]।

**ribbing** रि'बिंग् n. छातेकी तीलियाँ[F]; (स्था०) धज्जी[F] लगाना।

**ribbon** रि'बॅन् n. पट्टिका[F], पट्टबन्ध, **फीता**; धज्जी[F], पतली लम्बी पट्टी[F], फीते-जैसी वस्तु[F]; फीते-जैसा चिह्न; T.; (pl. घोड़ोंकी) वल्गाएँ[F], बागें[F], रासें[F], ~ *development* किसी नगरका बाहरकी ओर फैलाव; ~-*fish* एक प्रकारकी पतली, चपटी, लम्बी मछली[F]; ~-*man* रिबन सोसाइटी[F]का सदस्य; R~ *Society* (१९वीं शती[F]) आयर्लैंडके रोमन कैथोलिकोंकी रिबन सभा[F]; *hang in, torn to*, ~ धज्जी[F]-धज्जी[F] होना;
~ *fern*, ~ *gear*, ~-*like*, ~ *mechanism*, ~ *process*, ~ *spalls*, ~ *spool*, ~ *switch*, ~ *vibrator*, ~ *width*, ~-*worm*.

**ribboned** –ड् a. फीतेदार, फीतेका।

**Ribbonism** रि'बॅनिज़्म् n. रिबन-सभा[F]के सिद्धान्त।

**ribbonry** ⊙ –न्-रि n. बहुतसे फीते।

**ribes** राइ'बीज् n. (वन०) पाकबदरी[F], झरबेरी[F]; किश-मिश, चक्रांगगुली[F]का पौधा।

सफर; *break the* ~ सप्तमदिवसीय धार्मिक नियमका उल्लंघन करना; *keep the* ~ सप्तम धार्मिक दिवस मनाना।

**sabbathless** –लिॅस् a. विश्रामवासररहित, विश्राम-दिवसके बिना।

**sabbatic, -al** सॅबै-टिक्, -ॲल् aa. धार्मिक विश्राम-दिवसीय, धार्मिक विश्रान्तिवार-सम्बन्धी; ~al river धार्मिक विश्राम-वासरके अतिरिक्त और सभी दिनों बहती रहनेवाली यहूदी आख्यान-सम्बन्धी नदी^F; ~al year मुक्तिवर्ष, सातवाँ वर्ष (इस वर्ष दासों और ऋणियोंको मुक्त कर दिया जाता था)।

**sabbatism** सै'बॅटिज़्म् n. = SABAISM.

**sabbatize** –टाइज़् v.t. & i. धार्मिक विश्रामवासरका पालन करना, सैबथ मनाना; रविवार मनाना, धार्मिक विश्राम-वासरकी भाँति कोई दिन मनाना, किसी दिवसपर धार्मिक विश्राम लेना, आराम करना, छुट्टी^F मनाना।

**Sabellian** सॅबे''लिॲन् n. & a. (ईसाई) सैबीलियसके सिद्धान्त (का अनुयायी)।

**Sabellianism** –निज़्म् n. (ईसाई सम्प्रदाय) सैबी-लियसवाद, सैबीलियस-मतवाद, सैबीलियस-सिद्धान्त।

**sabelline** सॅबे''लाइन् a. श्याम, कृष्ण, श्यामवर्ण, श्यामकके रंगका, उत्तरध्रुवीय नेवलेके रंगका, सम्वलका।

**Sabianism** से'बिॲनिज़्म् n. = SABAISM.

**Sabik** सैबिक् n. (गणि०) **साबिक, सप्तम सर्पधर।**

**Sabine** सैं'बाइन् n. & a. मध्यवर्ती ऐपीनाइन (Apennines) का प्राचीन इतालवी; एक मछली^F।

**sable[1]** से'बॅल् n. श्यामक, नेवलेकी जाति^Fका उत्तरी-ध्रुवीय एक झबरा जन्तु, सेवल; उसका समूर या रोएँ या खाल^F; सेवलके रोमोंकी बनी हुई चित्रकारी^Fकी तूलिका^F, सुन्दर कूँची^F।

**sable[2]** १. n. (काव्य०,भाषण०) श्यामवर्ण, कृष्णवर्ण, कालारंग; (काव्य एवं अलं०; pl.) श्याम वेश, शोक या दुःखसूचक वेश, मातमी लिबास; बड़े मजबूत सींगोंवाला कृष्णसार हिरन; २. a. श्याम, कृष्ण, काला (~ *hair*); तमोमय, अन्धकारपूर्ण, धुँधला; शोकान्वित, चिन्तामय, विषादपूर्ण, दुःखी, उदास; भयावह, भयानक, भयंकर, भयावना, डरावना।

**sabled** –ड् a. शोकवेषयुक्त, शोकसूचक; श्याम, काला।

**sabot** सै'बो n. काष्ठपादुका, खड़ाऊँ, चट्टी^F, लकड़ी^Fका जूता; मृदुका^F, किसी मुलायम धातु^Fका टुकड़ा; (सेना^F०) लकड़ी^Fकी थाली^F जैसी गोल वस्तु^F; (यन्त्र०) लकड़ी^Fके खम्भोंपर लगायी जानेवाली शाम^F।

**sabotage** सै'बॅटाज़्, सै'बॅटिज् १. n. (का०) **अन्तर्ध्वंस,** (मालिकसे बिगाड़ हो जानेपर जानबूझकर मजदूरों द्वारा कारखाने आदिकी) क्षति^F, **तोड़-फोड़^F; गुप्त तोड़-फोड़^F,** T. २. v.t. & i. अन्तर्ध्वंस करना, (कारखानों-की) क्षति^F पहुँचाना, तोड़-फोड़^F करना, सामान खराब करना; (ला०) अनुपयोगी बना देना, व्यर्थ करना, विफल कर देना, बेकार कर देना; (ला०) ध्वंस करना, नष्ट करना, बिगाड़ देना, बर्बाद करना, खराब कर देना।

**saboted** सैं'बोड् a. खड़ाऊँदार, लकड़ी^Fका जूता पहने हुए; लकड़ी^Fके गोलेवाला; शामदार, शाम^F लगा हुआ

**saboteur** सेबॅटॅर् n. (का०) **अन्तर्ध्वंसक,** अन्तर्ध्वंसक व्यक्ति, अन्तःक्षति^F पहुँचानेवाला, (अन्दर ही अन्दर) **तोड़-फोड़^F करनेवाला, सेबोटाजी।**

**sabre** से'बॅर् १. n. कटार^F, कृपाण^F, वक्र खड्ग, वक्रासि^F, घुड़सवारकी टेढ़े फलकी तलवार^F, तेगा; (pl.) अश्वारोहीदल, घुड़सवारोंका दल, घुड़सवार और घोड़े, रिसाला (*had 300 ~s*); पिघला हुआ शीशा उतारने ताँबेका यन्त्र; २. v.t. वक्र खड्ग^Fसे काट डालना, तलवार^Fसे काटना, तलवार^Fसे घायल करना; ~-bill तीखी चोंचवाला एक पक्षी; ~-like कृपाण-सदृश; ~-toothed lion या tiger लम्बी टेढ़ी तलवार^Fके आकारकी दाढ़ोंवाला शेर या चीता; ~-wing तीखे पंखोंवाला एक पक्षी।

**sabretache** सै'बॅटॅश् n. (अश्वारोही सेना^Fके अधिकारी-का) चर्मकोष, झोला, थैला।

**sabreur** (F) साब्रे'र्' n. अश्वसैनिक, अश्वारोही सैनिक, खड्गधारी अश्वारोही, तलवरिया घुड़सवार।

**sabulous** सै'ब्यूलॅस् a. बलुई, बालूदार, बजरावाला।

**saburra** सॅब'रॅ n. (मुँह या पेटका) फीकापन, खराबी^F; दुर्गन्ध^F, मवाद।

**saburral** –रॅल् a. (चि०) मैले मुख या जठरसे सम्बन्धित।

**saburration** सैबॅरे'शॅन् n. सैकतस्नान, सिकतास्नान, बालुकास्नान, सैण्डबाथ।

**S.A.C.** Scientific Advisory Committee; Scottish Automobile Club; Senior Assistant Coaching; Senior Assistant Credit; Special Armed Constabulary.

**sac** सैक् n. हर्निया, रसौली^F, बतौरी^F आदिकी झिल्लीदार थैली^F; (जीव०, चि०) **कोश,** पशुओं या वनस्पतियों^Fमें पायी जानेवाली स्याली^F; स्यून^F, आधान, कुप्पी^F, झोला, पुटक या थैली^F; कोश, गुहा।

**saccade** सैकेड् n. अचानक अश्वरोधन, लगामसे अचानक घोड़ा रोक देना।

**saccate** सैं'केट् a. स्यूनाकार, (वन०) **पुटाकार,** कोशाकार, झोलेके आकारका; (चि०) परिकोषित, परिपुटित।

**sacchar-** शर्करा- (*~ate, ~ide, ~ose, ~iferous, ~ify, ~ification, ~imeter, ~ine, ~oid*)।

**saccharic** सॅकै'रिक् a. शर्करा-विषयक, शर्करा-सम्बन्धी, शर्करिक, शक्कर-सम्बन्धी, चीनी^Fका; शर्करा-प्राप्त, शक्कर^Fसे प्राप्त, चीनी^Fसे निकला हुआ।

**sacchariferous** सैकॅरि'फ़ॅरॅस् a. शर्करोत्पादक, शर्करा-युक्त, शक्करीला, चीनिया।

**saccharification** –फ़िके'शॅन् n. शर्करीकरण, स्टार्च (माँड़) की शर्करा^Fमें परिणति^F।

**saccharify** –'कॅरिफ़ाइ v.i. शर्करीकृत करना, स्टार्चको शर्करा^Fमें बदलना, शक्कर^F बनाना।

**saccharimeter** –रि'मि ट्र n. शर्करामान, (रसा०, रे०) **शर्करामापी**, शर्करामापक यन्त्र, शक्करीमीटर।

**saccharin(e)** –'कॅरिन् n. अलकतराजान शर्करा^F, (चि०) **शर्करीय**, शर्करी^F, कोलतार शक्कर^F, डामर^F से प्राप्त अत्यन्त मीठा पदार्थ, (रसा०) **सैकरीन** (~ *juice*)।

**saccharine** –निटि a. शार्कर, शार्करिक, शर्करावत्, शर्करायुक्त, मधुर, मिष्ट।

**saccharinity** –निटि n. माधुर्य, मधुरता^F, मधुराई^F, मिठास^F, मीठापन।

**saccharize** –राइज़् v.t. शर्करा^F बनाना, शक्कर^F बना देना, चीनी^F के रूपमें बदल देना।

**saccharoid** –रॉएड् a. शर्कराभ, दानेदार, चीनी^F के दाने-जैसा।

**saccharo-meter** ⊙ –रॉ'मि ट्र n. शर्करामान; घनत्वमापी।

**saccharo-metry** ⊙ –ट्रि n. (चि०) शर्करामापी, शर्करामान, शर्करामिति^F; घनत्वमाप, घनत्वमिति^F।

**saccharone** सै'कॅरोन् n. खण्डधु^F, इक्षुशर्करा^F, गन्ने^F-की शक्कर^F, चीनी^F; खण्डधुवत् वस्तु^F, इक्षुशर्करावत् वस्तु^F; गन्नेकी शकर जैसी चीज^F, चीनी-जैसी चीज^F।

**saccharose** –रोस् n. =SUCROSE, इक्षुशर्करा^F, **शर्करा**^F, T.

**sacciform** –'सिफ़ॉर्म् a. =SACCATE; **कोशाकार**।

**saccular** सै'क्यूलॅर् a. कोशावत्, गुहा-सदृश; थैली-जैसा; हर्निया-जैसा, रसौली-जैसा, बतौरी-जैसा।

**sacculate** –लॅट् a. सकोश, कोशायुक्त, गुहायुक्त; हर्नियावाला, रसौलीदार, बतौरीदार।

**sacculated** –लेटिड् a. स्यूनित, कोशा-भाजित, गुहा-विभक्त, गुहा^F में विभाजित; हर्निया जैसा, रसौली-वाला, बतौरी^F की बनावट^F का।

**sacculation** –लेशॅन् n. सकोशत्व, कोशायुक्तता^F, गुहायुक्तता^F; हर्नियायुक्तता^F, रसौलीदार होना, बतौरी-दार होना।

**saccule** सै'क्यूल् n. स्यून, (चि०) **अणुकोश**, **लघु-कोशक**, लघु कोश, क्षुद्र गुहा^F, छोटी गुहा^F; लघु हर्निया, छोटी रसौली^F, छोटी बतौरी^F।

**sacculus** सै'क्युलॅस् n. (जीव०) **गोलिका**^F, T.

**sacellum** सॅसे'लॅम् n. वेदिकावत् खुली समाधि^F, मकबरा (एक अवितानित) वेदी^F।

**sacerdocy, sacerdotage** सॅ'सॅडोसि, सॅ'सॅडोटिज् nn. =SACERDOTALISM.

**sacerdotal** –डो'टॅल् a. याजकीय, पुरोहिती, पौरोहित्य-विषयक, पुरोहित-सम्बन्धी; ब्राह्मणवादी, पुरोहितवादसे सम्बन्धित।

**sacerdotalism** –लिज़्म् n. पुरोहितवाद, ब्राह्मणवाद, पुरोहिताई^F, पादरियत^F।

**sacerdotalist** –लिस्ट् n. पुरोहितवादी, ब्राह्मणवादी, पादरियतका समर्थक।

**sacerdotalize** –लाइज़ v.t. पुरोहितीकरण करना, याजकीकरण करना; पवित्र बनाना; धर्मका स्वरूप देना, धार्मिक रंग चढ़ाना, मजहबी रंग देना।

**sachem** सै(से)'चॅम् n. श्रेष्ठ व्यक्ति, प्रसिद्ध व्यक्ति, महापुरुष, बड़ा आदमी; अमरीकी इण्डियन कबीलों (आदिवासियोंका) प्रधान या सरदार, सचम।

**sachemship** –'शिप् n. (अमरीकी, भारतीय) मुखिया पद, चौधरप्पा, सरदारी^F।

**sachet** सै'शे n. सुगन्धपुटक, सुगन्ध^F की थैली^F, खुशबू^F का बटुआ; शुष्क सुगन्ध^F की पुड़िया^F या पैकेट।

**sack**[1] सैक्' १. n. स्यून^F, गोणी^F, सामानसे भरा बोरा; बोराभर, बोरा, **बोरी**^F, थैला, बोरिया^F, कोथला; (नापने या तौलनेकी इकाई^F रूप) झोला; कपड़ोंके ऊपर कन्धेपरसे लटकता हुआ रेशमी कपड़ा, दुपट्टा; (प्रा०) स्त्रियों^F का एक प्रकारका ढीलाढाला लबादा, अँगरखा; (स्त्री^F या पुरुषका) ढीलाढाला बड़ा कोट; २. v.t. बोरोंमें भरना, थैलोंमें भरना; (बोल०) प्रतियोगिता^F में पराजय^F देना, पराभूत करना, संघर्ष या मैचमें पराजित करना, हरा देना, मुकाबलेमें हराना; (बोल०) कार्यमुक्त कर देना, निकाल देना, नौकरी^F से अलग कर देना, बरखास्त करना; लूटना; नष्टभ्रष्ट करना; ~ cloth पाट या सनका कपड़ा, टाट; ~-race (गले तक बोरा पहनकर दौड़ना) बोरा दौड़^F; *get the* ~ पदच्युत किया जाना, कार्यमुक्त किया जाना, निकाल दिया जाना; *give* one *the* ~ पदच्युत करना, दर्जा घटा देना; कार्यमुक्त करना, नौकरी^F से निकाल देना, अलग करना, बरखास्त करना; *to hold the* ~ खाली रहना।

**sack**[2] १. n. लुण्ठन, अपहार, अपहरण, (विजित या अधिकृत स्थानकी) लूटमार^F, लूटपाट^F; २. v.t. (विजयी सेना^F या उसके सेनापतिका नगर आदि) अपहरण करना, लूट^F करना, लूट^F लेना, लूटमार^F करना; (सेंध^F लगानेवालेके द्वारा) सामान ले भागना, भीतरकी सामग्री^F उड़ा या लूट^F ले जाना; ध्वंस करना, नष्ट करना, बर्बाद करना।

**sack**[3] n. (इति०) सफेद शराब^F की किस्में^F; ~*posset, whey* इस शराब^F से युक्त पेय या मद्यपेय; *half-pennyworth of bread to intolerable deal of* ~ अनावश्यक वस्तुओं^F का व्यर्थका आधिक्य या अतिशयता^F, बेमतलबकी चीजोंकी बढ़ती^F।

**sackage** सै'किज् n. लूटमार^F, लूटपाट^F।

**sackbut** सैक्'बॅट् n. अलगोझा, तुरही^F की किस्मके एक बाजेका पुराना नाम।

**sacker** सै'कॅर् n. (विजय^F इत्यादिके बाद नगरका) अपहर्ता, लुटेरा, लूटपाट^F करनेवाला; बोरा बनानेवाला या भरनेवाला।

**sackful** सैक्'फ़ुल् n. बोराभर।

**sacking**[1] –किंग् n. टाट, बोरा; **टाट बनाना**; **बर्खास्त करना**।

**sacking**[2] n. (ला०) शोकसूचक या प्रायश्चित्तद्योतक पोशाक^F, शोकसूचक वेषभूषा^F, मातमी लिबास या पहनावा।

**sackless** सैक्'लिस् a. (प्रा०) निर्दोष, निरपराध,

बेकसूर, बेगुनाह; चंचलचित्त, ढुलमुला; दुर्बलचित्त, निर्बलमन, सरल, सीधा, कमजोर।

**sacque** सैक् n. ढीला महिला-कोट, औरतों^F^का ढीला लबादा, सैक।

**sacral** सेक्रॅल् a. (श० र० शा० चि०) त्रिक-, त्रिकास्थिक, त्रैक, त्रिकास्थि-सम्बन्धी, पेडूकी हड्डी^F^का; T.; (जीव०) त्रैक कशेरुक; त्रिककीकस; (मानव०) पवित्र संस्कार-सम्बन्धी, कर्मकाण्डीय, कर्मकाण्ड-विषयक; कर्मकाण्डके लिए; ~bone त्रिक^F^, त्रिकास्थि^F^;
~ arteries, ~ canal, ~ cornua, ~ flexure, ~ foramen, ~ groove, ~ nerves, ~ plexus, ~ vein, ~ vertebra.

**sacrament** सैक्रॅमॅन्ट् १. n. ईसाइयोंका धार्मिक उत्सव, धर्मविधि^F^, (का०) संस्कार (पूर्वीय, सुधारके पूर्व, पश्चिमी तथा रोमन कैथॉलिक ईसाइयों द्वारा बपतिस्मा^F^के सात धर्मकृत्यों एवं प्रोटेस्टेण्टोंमें बपतिस्मा और प्रभुभोजनमात्रके लिए प्रयुक्त); पुनीत प्रतीक, पवित्र भाव, रहस्यपूर्ण एवं पवित्र महत्त्वकी वस्तु^F^ आदि; शपथ^F^, पवित्र व्रत, प्रतिज्ञा^F^ या वचन, कसम^F^, हलफ^F^; २. v.t. प्रतिज्ञाबद्ध करना, वचनबद्ध करना, शपथ^F^से बाँधना; *the ~, the ~ of the altar, the Blessed* or *Holy S~* प्रभुभोज।

**sacramental** –मेन्ट्ॅल् १. n. धार्मिक संस्कारोंके अनुरूपकाण्ड; २. a. सांस्कारिक (*~ marriage*), संस्कार-सम्बन्धी, संस्काररूप, धर्मविधि-विषयक; संस्कारोंको अत्यधिक महत्त्व प्रदान करनेवाला; पुण्य (*~ wine*)।

**sacramentalism** –लिज्म् n. संस्कारवाद, धर्मविधि-परायणता^F^।

**sacramentalist** –लिस्ट् n. संस्कारवादी, धर्मविधि-पोषक।

**sacramentality** –टैलिटि n. सांस्कारिकता^F^।

**sacramentarian** –मॅन्टेअॅरिअॅन् १. n. संस्कारी, संस्कारपोषक, संस्कारवादी, विधि-सिद्धान्तवादी; २. a. (इति०, ईसाई) स्थिति^F^का निषेधक, संस्कार-निषेधक, निषेधकर्ता या अस्वीकारक।

**sacramentarianism** –निज्म् n. सांस्कारिकता^F^, संस्कारवादिता^F^; धर्मविधि^F^; निषेधकता^F^, अस्वीकृतिवाद।

**Sacramentary** सैक्रॅमेन्टॅरि n. सैक्रामेण्टरी^F^, (रोमीय चर्चकी एक प्राचीन प्रार्थना-पुस्तक^F^)।

**sacrarium** सॅक्रेअॅरिअॅम् n. वेदिका^F^, वेदी^F^; वेदी^F^ और वेदी^F^के डण्डोंके बीचकी जगह^F^।

**sacred** सेक्रिड् a. पूत, पुनीत, पवित्र, परम, शुचि, पुण्य, शुद्ध; पुण्यीकृत, धार्मिक (*~ book, writing*); देवार्पित, अर्पित, समर्पित, पूजार्ह, देवप्रिय, प्रदत्त, परिरक्षित, परमार्थित, पवित्रकार्योपयोगी, पवित्रकर्मार्थक; किसी देवतासे सम्बन्धित (*~ monkey*); परम्परागत; परम्परानुमोदित, परम्परानुकूल; धार्मिक, धर्माश्रित, धर्मापेक्षित, धर्मरक्षित, धर्मवांछित; समादृत, प्रतिष्ठित; अनतिक्रमणीय, अलंघ्य, अलंघनीय, अनुल्लंघनीय, दुर्धर्ष, अभेद्य, अपराजेय, अखण्डनीय; अव्यर्थ; अवध्य; पूज्य; ~ bark (चि०) कसकरा छाल^F^, विरेचक; ~ basil (वन०) तुलसी^F^, ~ concert संकीर्तन-मण्डली^F^, धार्मिक संगीतकी मण्डली^F^, ~ history धार्मिक इतिहास, बाइबिलमें वर्णित इतिहास; ~ music भजन-कीर्तन; ~ number धार्मिक प्रतिवादसे सम्बन्धित संख्या^F^ अर्थात् ७; ~ thread यज्ञोपवीत, जनेऊ।

**sacredness** –निस् n. शुचिता^F^, पवित्रता^F^; धार्मिकता^F^; परम्परानुकूलता^F^; समादृतता^F^, प्रतिष्ठा^F^; अलंघ्यता^F^, अनुल्लंघनीयता^F^; परम्परानुकूलता^F^।

**sacrificant** सॅक्रिफिकॅन्ट् n. उत्सर्गी व्यक्ति, त्यागी पुरुष, परित्यागी पुरुष, बलिदानी पुरुष, कुरबानी^F^ करनेवाला आदमी।

**sacrifice** सैक्रिफाइस् १. n. मनुष्य या पशुकी बलि^F^, बलिदान, कुरबानी^F^; उत्सर्ग, (इति०, दर्श०) त्याग, परित्याग, समर्पण; मेध, याग, यज्ञ, हवन, होम; स्वार्थ-त्याग; नैवेद्य, उपहार, भेंट^F^, कुरबानी^F^का जीव; परित्यक्त वस्तु^F^, समर्पित पदार्थ, दान, हव्य, बलि^F^; (ला०) स्तवन, निवेदन, वन्दना^F^, प्रार्थना^F^; साधुवाद, धन्यवाद, कृतज्ञताज्ञापन; अनुताप, पश्चात्ताप-प्रदर्शन, प्रायश्चित्त; (धर्म०) प्रभुभोज, प्रभुभोजन; क्रूसारोहण; प्रायश्चित्तके रूपमें ईसा शरीर और रक्तका बलिदान; क्षति^F^, हानि^F^, नुकसान (*surplus stock for sale at a large ~*); २. v.t. & i. बलि^F^ चढ़ाना, वध करना, कुरबान करना; उत्सर्ग करना, अर्पित करना, समर्पित करना, प्रदान करना, बलिदान करना, भेंट^F^ करना, भेंट^F^ देना (*has ~d herself*); त्याग करना, छोड़ देना, जाने देना; कम महत्त्वका आँकना, हीन समझना, गौण समझना, छोटा समझना, घटिया जानना; तल्लीन हो जाना, लगा देना; निरपेक्ष होना, तटस्थ होना, उदास हो जाना, अपनेको अलग रखना; self-~ आत्मोत्सर्ग, आत्मबलिदान; *the great* or *last* ~ युद्धमें देशके लिए मृत्यु^F^, जीवनदान।

**sacrificer** –सॅर् n. उत्स्रष्टा, त्यागी, परित्यागी, बलिदानी, कुरबानी^F^ करनेवाला; यजमान, याजक, याज्ञिक, होता।

**sacrificial** –फ़िशॅल् a. बलि-सम्बन्धी, बलिदान-विषयक, कुरबानी^F^का, उत्सर्ग या परित्याग-सम्बन्धी, बलिदान-विषयक, त्याग-सम्बन्धी; यज्ञीय, यज्ञ-विषयक, यज्ञ-सम्बन्धी; हवनका, होमका।

**sacrilege** सैक्रिलिज् n. पुण्यस्थानदूषण, देवालयका अपव्यवहार, पवित्र भवनका अपवित्रीकरण; देवस्व-अपहरण, मन्दिरकी चोरी^F^, धर्मस्थानकी लूट^F^ या डाका; धर्ममर्यादातिक्रम, मर्यादाभंग, धर्मविप्लव, धर्मोल्लंघन; धार्मिक व्यक्ति या वस्तु^F^पर अत्याचार या उपद्रव, बलात्कार।

**sacrilegious** –ली(ली)जॅस् a. अपवित्र, भ्रष्ट, पापी, देवस्वापहारी, मन्दिरापहारक, देवद्रोही, अधर्मी, पवित्र स्थानको लूटने और अपवित्र करनेवाला; धर्मोल्लंघनकारी।

**sacrilegiousness** –निस् n. अपवित्रता^F^, पापिता^F^, देवस्वापहारिता^F^, मदिरापहारकता^F^, देवद्रोहिता^F^,

अधर्मताᶠ, धर्मोल्लंघन, धर्मभंग।

**sacrilegist** –लि'जिस्ट् n. (क०) देवस्वापहरणकर्ता, मन्दिरापहारी, अत्याचारी, मन्दिरको अपवित्र करने और लूटनेवाला; धर्मोल्लंघक, अधर्मी।

**sacring** से'क्रिंग् n. (प्रा०) ईसाई धर्माध्यक्ष या सम्राट्का अभिषेक, प्रतिष्ठापन, याजक-नियुक्तिᶠ; राजा और बिशपका पदारोहण समारोह; ~-bell ईसाई धर्ममें अभिषेकके समय बजायी जानेवाली घण्टीᶠ।

**sacrist** –क्रिस्ट n. गिर्जा-भण्डारी, पूजागृह अथवा गिरजाघरके पवित्र पात्रों आदिको रखनेवाला कर्मचारी।

**sacristan** सै'क्रिस्टॅन् n.(प्रा०) देवालय-भृत्य, गिरजाघरकी देखरेखᶠ करनेवाला, गिरजाघरका निम्न श्रेणीᶠका कर्मचारी।

**sacristy** –टि n. गिरजाघरका भण्डार, गिरजाघरका कपड़े तथा बर्तन आदि सामान रखनेका गोदाम।

**sacrosanct** सै(से)'क्रॅसैन्क्ट् a. अति पवित्र, पावन; अबाध्य, अलंघ्य।

**sacrosanctity** –'टिटि n. अतिपवित्रताᶠ; (अत्याचार या बलात्कारसे) धार्मिक नियम या आज्ञाᶠ द्वारा रक्षाᶠ; अलंघ्यताᶠ, अनुल्लंघनीयताᶠ।

**sacrospinalis** –स्पिनेलिस् n. (चि०) **त्रिक कण्टिकाᶠ**।

**sacrum** से'क्रम् n. (चि०) **त्रिक, त्रिकास्थिᶠ**, T.

**sad*** सैड्' a. शोकार्त, शोकाकुल, विमनस्क, दुःखी, खिन्न, अवसन्न, विषण्ण, म्लान, शोकाकुल, उद्विग्न, उदासीन, दुःखित, उदास*, भारी, गमगीन; कष्टप्रद, दुःखद, खेदजनक, विषादसूचक, शोकसूचक, शोकावह, खिन्नताद्योतक, क्लेशकर; शोचनीय, (अप०, प्रायः हास्य०) अवसादकारी, भीषण, घातक, धक्का देनेवाला, चोटᶠ पहुँचानेवाला; कुत्सित, बहुत ही बुरा, बिलकुल खराब; संशोधनातीत, असंशोध्य (*is a ~ slut, coward*); मोटा, भारी (*~ bread*); (रंग) धीमा, हलका, धुँधला, फीका, मद्धिम, उड़ा-उड़ा-सा; ~ dog दुश्चरित्र व्यक्ति, दुष्ट, लम्पट, आवारा आदमी; ~-iron खोखला चपटा लोहा; *a ~der and a wiser man* जीवनके कष्टप्रद अनुभवोंसे युक्त मनुष्य, ठोकरᶠ खाकर सीखा हुआ व्यक्ति; *in ~ earnest* गम्भीरतापूर्वक, गम्भीरताᶠसे, संजीदगीᶠसे।

**sadachiba** –चिबों n. (गणि०) **सदाशिवा, तृतीया कुंभ**।

**sadalmelik** –अेलमेलिक् n. (गणि०) **सदलमेलिक, प्रथम कुंभ**।

**sadalsuud** –सूद n. (गणि०) **सदलसूद, द्वितीय कुंभ**।

**sadden** –'डॅन् v.t. & i. विषण्ण होना, शोकार्त होना, दुःखी होना; चिन्तित करना, दुःखित करना, शोकार्त करना।

**saddish** –डिश् a. अन्यमनस्क, चिन्तित-सा, खिन्न-सा, दुःखी-सा, उदास-सा, कुछ-कुछ उदास।

**saddle** सै'डॅल् १. n. पर्याण, पल्याण, काठीᶠ, **जीनᶠ**; **आसन**, पैरगाड़ीᶠ या खेतीᶠकी मशीनᶠकी गद्दीᶠ; काठीᶠके आकारकी कोई चीजᶠ, काठी-जैसी चीजᶠ; बम्बूकार्टके घोड़ेके साजᶠका एक भाग; २. v.t. घोड़ेपर काठीᶠ रखना, जीनᶠ कसना, जीनᶠ लादना; उत्तरदायित्व सौंपना, कार्यभार देना, मत्थे मढ़ना, सिर थोपना, भार रखना, बोझ लादना, जिम्मेदारीᶠ डालना; ~back (यंत्र०) **काठीᶠ**; (यंत्र०) छतᶠ; जीनदार छतᶠ, काठी-जैसी छतᶠ; चिड़ियाᶠ या मछलीᶠकी जातिᶠ; (चि०) अग्रकुब्जताᶠ; ~backed (चि०) अग्रकुब्ज; काठीदार पीठवाला; (स्था०) काठीनुमा छतवाला, जीन-जैसी छतवाला; ~-bag खुर्जी, कुर्सियोंᶠके काम आनेवाला एक प्रकारका कालीन; ~-cloth काठीᶠके नीचे घोड़ेकी पीठᶠपर रखा जानेवाला कपड़ा; ~ fast जमकर बैठा हुआ, जीनᶠपर अच्छी तरहसे बैठा हुआ; ~-horse वादाश्व, सवारीᶠके लिए काठीदार घोड़ा; ~ joint (चि०) परस्परकोर सन्धिᶠ, अवतलोत्तल सन्धिᶠ; ~ nose (चि०) जिसके नाकका बाँसा नीचा हो; ~-pack पालान, खोगीर; ~ piece (यंत्र०) **काठीᶠ**, side ~ जनाना जीनᶠ; ~tree काठीᶠका ढाँचा, (उत्तरी अमेरिकाका) बेला; *in the ~* आरूढ़, चढ़ा हुआ, सवार; (ला०) पदारूढ़, अधिकारप्राप्त, अधिकारी, पदाधिकारी; *put ~ on right horse* अपराधीको दोष देना, दोषीको पकड़ना; *put ~ on wrong horse* निरपराधीको फँसाना;

~ fungus, ~ gall, ~ joint, ~ key, ~ pin, ~ plate, ~ point, ~ stone.

**saddleless** –लिॅस् n. बेकाठी, बेजीन।

**saddler** –लॅर् n. पर्याणकार, जीनसाज, साज बनानेवाला या बेचनेवाला; (सेना०) रिसालेकी काठियोंᶠका प्रबन्धक अधिकारी, जीन अफसर।

**saddlery** –रि n. पर्याणकारिताᶠ, साजगीरीᶠ, जीनगीरीᶠ, जीनसाजीᶠ।

**Sadducean** सैड्यु'सी'अॅन् a. यहूदी-सम्प्रदाय-सम्बन्धी, यहूदी, (यहूदियोंके) सदूसी-मत-सम्बन्धी।

**Sadhu** सा'डू n. साधु।

**sadism** सा'डिज़्म् n. (चि०) कामक्रूरताᶠ, क्रूर सम्भोग, क्रूर मैथुन; परपीड़न, (शिक्षा०) **परपीड़नरतिᶠ**।

**sadist** –डिस्ट् n. क्रूरसम्भोगी: परपीड़क, सादनकाम।

**sadistic** –'टिक् a. क्रूरसम्भोग-सम्बन्धी; परपीड़न-सम्बन्धी।

**sadness** सैड्'निॅस् n. विषाद, विषण्णताᶠ, अवसाद, शोकाकुलताᶠ, उदासीनताᶠ, औदासीन्य, दुःख, चिन्ताᶠ, खेद, म्लानताᶠ, म्लानिᶠ, **खिन्नताᶠ**, अफसोस, मलाल, गम, रंज, रंजीदगीᶠ, गमगीनीᶠ; गम्भीरताᶠ।

**sadr** सेड्र(गणि०) **सद्र, तृतीय हंस**।

**S.A.E.** Society of Automobile Engineers.

**safari** सॅफ़ा'रि n. आखेटयात्राᶠ, शिकारकी सफर; यात्रियोंᶠका दल, यात्री खिलाड़ियोंका कारवाँ, वन्दगाड़ीᶠ, T.

**safe[1]** सेफ़् n. सुरक्ष, (बहुमूल्य वस्तुओंᶠको रखनेकी) तिजोरीᶠ; डोलीᶠ, सामान रखनेके लिए हवादार आलमारीᶠ, सेफ।

**safe**[2]* १. a. **सुरक्षित***, निरापद, निर्विघ्न, भयातीत, **अभय**, भयमुक्त, **भयरहित**, संकटहीन, संकटमुक्त, खतरेसे खाली (*now we are ~*), T.; निर्व्रण, अक्षत, सकुशल, बेखटका (*parcel came ~*); रक्षित, सुरक्षापूर्ण, क्षेम्य, जोखिमसे खाली (*put it in a ~ place*); निर्दोष, भरा पूरा, भला-चंगा (*~ water*); सही-सलामत (*have got him ~*); असाहसिक, दुःसाहसरहित; सतर्क, चेतन, दूरदर्शी, परिणामदर्शी, सावधान, चौकस, होशियार; विश्वसनीय, असन्दिग्ध, निश्शंक; निश्चित, विश्वस्त, सच, सच्चा, सही, पक्का, पूरा, यकीनी (*~ methods*); गण्यमान, गणनीय; मध्यम, मिताचारी, शान्त, नर्म, साधारण; २. v.t. रक्षा[F] करना, रक्षित करना, सुरक्षित रखना, बचाना; ~ conduct रक्षा-वचन, सुरक्षादान, अभयदान, (राज०) **यात्रा-सुरक्षण, अभयपत्र, यात्रा-सुरक्षण-पत्र**, निर्विघ्न गमनार्थ अधिकार और प्रमाणपत्र; ~ convoy, ~ custody, ~ guard रक्षार्थ पूर्वोपाय, (का०) **रक्षोपाय, सुरक्षण, परित्राण**, संत्राण, **अक्षय अभिरक्षा**[F]; अभिरक्षा[F], आड़[F], अनुकूल परिस्थिति[F]; अभयपत्र, **रक्षाकवच**; (~ guarding (का०) **रक्षात्मक**; ~ keeping सुरक्षण, अभिरक्षा[F], अभय, संरक्षण, सुरक्षा[F]; ~ pledge पर्याप्त, प्रतिभू[F];

~ area, ~ berth, ~ coast, ~ deposit, ~ distance, ~ lane, ~ period, ~ port, ~ temperature, ~ water.

**safeness** –'निॅस् n. सुरक्षा[F], शान्ति[F]; सतर्कता[F], सावधानी[F], चौकसी[F]; विश्वस्तता[F], निश्चितता[F], सन्देहहीनता[F]; मिताचार; असाहसिकता[F]; एतबार, यकीन।

**safety** –'टि n. **सुरक्षा**[F], **सुरक्षितता**[F], कुशल, कुशलता[F], **क्षेम**, रक्षण, रक्षा, शान्ति[F]; विश्वसनीयता[F], निर्विघ्नता[F], **निरापद**, आपदमुक्ति[F], भयमुक्ति[F], निर्भयता[F], अभय, **बचाव**, अमन, हिफाजत[F], सलामती[F] (*there is ~ in numbers*); रक्षापूर्णता[F], संकटाभाव, संकटमुक्ति[F], बाधाहीनता[F]; सतर्कता[F], सावधानी[F], चौकसी[F]; (*~ bolt* के भी अर्थोंमें) बन्दूक[F]को बन्द करनेका घोड़ा, बोल्ट; (*~-bicycle* के भी अर्थोंमें) नीची गद्दी[F]की साइकिल[F]; ~ catches चिटखनी[F]; T.; curtain रक्षायवनिका[F], रंगमंचकी दाहनिवारक यवनिका[F], आग[F]से बचानेवाला पर्दा; ~ fuse (विद्यु०) ज्वलनरोधक पलीता; रक्ष-ज्वाल, बचावका पलीता, दूर[F]से जलाया जानेवाला पलीता; T.; ~-pin **सुरक्षा पिन**, बकसूआ; ~ plug सुरक्षा-डाट[F]; ~ razor सुरक्षा-क्षुर, उस्तरा जिससे खाल[F] न कटे; ~-valve (रसा०) **सुरक्षा-वाल्व**, (ला०) हृदयके उद्वेगके निकलनेका सहज मार्ग; अभय कपाट, भापका दबाव अधिक हो जानेपर स्वयं खुल जानेवाला इंजनका ढक्कन; *sit on the ~-valve* दमनकी नीति[F] चलाना, मुँह बन्द करना, दबाना, चूँ न करने देना;

~ allowance, ~ angle, ~ appliance, ~-arch, ~ bolt, ~ bicycle, ~ board, ~ bolt, ~ compaign, ~ cap, ~ catch, ~ cartridges, ~ catches, ~ certificate, ~ chain, ~ devices, ~ distance, ~ education, ~ equipment, ~ factor, ~ fence, ~ film, ~ fund, ~funnel, ~ fuse wire, ~ gap, ~ glasses, ~ hitch, ~ inkpot, ~ lamp, ~-light, ~ limit, ~-lock, ~ margin, ~ match, ~ measures, ~ officer, ~ order, ~ plug, ~ poster, ~ precautions, ~ regulations, ~ rules, ~ sidings, ~ springs, ~ tongs, ~ tube, ~ value, ~ vault, ~ vents, ~ zone.

**saffian** सै'फ़िॲन् n. (चमकदार) अजा-चर्म, मेष-चर्म, बकरी[F] या भेड़[F]का चमड़ा।

**safflor, safflower** सै'फ्लॉर्, सै'फ्लॉउॲर् nn. केश, अमेरिकन या खोटा केशर, (कृषि०) **कुसुम** (*~ cake*), कुसुम्भ, **करडी**[F], महारजन, जाफरान (*~ oil, seed*)।

**saffron** सै'फ़्रॅन् १. n. कुंकुम, केशर[F], (वन०) **केसर**[F], जाफरान; (वन०) **केसरका पौधा**; केसरी रंग; २. v.t. केशर[F]से रँगना, केशर[F]की तरह रँगना, जाफरानसे रँगना; ~-cake केसरवाला केक; केसर[F]की टिकिया[F]; ~-coloured गाढ़पीतवर्णी, केसरिया, गहरे पीले रंगका; ३. a. कुंकुमवर्ण, केसरी।

**saffrony** –नि a. केसरिया, जाफरानी।

**safranin** –निन् n. कुंकुमरस, कुंकुम-रंजक-द्रव्य, केशर-रंजक-द्रव्य, जाफरानी रंग, (ऊतक रञ्जनार्थ प्रयुक्त)।

**safranine** –न् a. कुंकुमी, केसरी (*~ scarlet*)।

**S.Ag.** Secretary to Government Agriculture Department.

**S.A.G.** Senior Assistant General; Senior Assistant Goods.

**sag** सैग् १. n. अधोगमन, (नौवि०, यंत्र०, ग०) **अवतलन**, बैठाव, धसकाव, डुबाव; **अवनमन**, लटकन, बल्ली[F] आदिका झुकाव; झुकावके मध्यबिन्दुसे दो स्तम्भोंके बीचकी सरल रेखा[F]के बिन्दुतककी दूरी[F]; आश्लथ, मूल्यपात, दामोंका घटाव; कमी[F]; (नौवि०) वायु[F]की प्रतिकूल दिशा[F]-की ओर झुकाव, **झोल**[F], मोड़, फिराव; २. v.i. भार या दबावके कारण बैठ जाना, नीचे आना, झुक जाना, धसकना; **झोल**[F] **पड़ना**, किसी चीज[F]के बीचके भागका झुक आना, धसकाना; नीचेकी ओर मुड़ना, टेढ़ा पड़ जाना (*ceiling ~s*); एक ओरको झुक जाना, ढलकना, लटकना (*the gate ~s*); अवमज्जन करना, डूब जाना; (v.t.) नीचेको ढलकाना, झुकाना, (वाणि०) मूल्योंका गिरना, घटना, उतरना, कम होना; जहाजका मार्गसे हट जाना, फिर जाना।

**saga** सा'गॅ n. (मध्ययुगीन आइसलैण्डीय या नार्वेका) गद्य-साहित्य; किसी वंश आदिके इतिहाससे सम्बन्धित पुस्तकमाला[F]; (परिवर्तित) वीरगाथा[F], वीरतापूर्ण अथवा साहसिक कार्योंकी कथा[F]।

**sagacious** सॅगे'शॅस् a. मेधावी, तीक्ष्णबुद्धि, कुशाग्र-

बुद्धि, कुशाग्रमति, तीव्रबुद्धि, बुद्धिमान्, विदग्ध, विचक्षण, सूक्ष्मधी, दूरदर्शी, पारदर्शी, विवेकी, चतुर, व्युत्पन्नमति, चेतनमति, प्रगल्भ, पारखी, सयाना, समझदार, होशियार, अत्यधिक चतुर, समझदार, बहुत ज्यादा चौकन्ना (जानवर); चातुर्यपूर्ण, दूरदर्शितायुक्त, सूक्ष्मदृष्टियुक्त, बुद्धिमत्तापूर्ण (योजनादि^F, कथन, बातें^F आदि)।

**sagaciousness** –निस् n. मेधाविता^F, तीक्ष्णबुद्धिता^F, कुशाग्रबुद्धिता^F, कुशाग्रमतित्व, तीव्रबुद्धिता^F, बुद्धिमत्ता^F, विदग्धता^F; विचक्षणता^F, सूक्ष्मधीत्व, दूरदर्शिता^F, पारदर्शिता^F, विवेक, चातुर्य, प्रगल्भता^F, चतुराई^F, सयानापन, समझदारी^F, होशियारी।

**sagacity** –गै'सिटि n. सुमेधत्व, तीक्ष्ण बुद्धि^F, वैदग्ध्य, विचक्षणता^F, सूक्ष्म गति^F, सूक्ष्मदर्शन, चातुर्य, सयानापन, समझ^F, समझदारी^F, होशियारी^F।

**sagamore** सै'गमोअॅर् n. = SACHEM.

**sagan** से'गॅन् n. सेगन, (यहूदी पुरोहितका सहायक अधिकारी)।

**sage¹** सेज्' n. तुलसीबन्धु, भूरे हरे रंगकी पत्तियोंवाला सुगन्ध शाक, वनस्पति^F, सब्जी^F; (वन०) T.; ~-brush अमेरिकाके बंजर प्रदेशोंमें पाये जानेवाले खारी पौधोंकी जाति^F; ~-green उक्त वनस्पति^Fकी पत्तियों^Fका रंग; ~ tea सेजी पत्तियों^Fका औषधीय सत्त्व।

**sage²** n. साधु, यति, महात्मा, सिद्ध पुरुष; बुध, तत्त्वविद्, पण्डित, ज्ञानी; दार्शनिक, विचारक; आत्मज्ञ, ब्रह्मज्ञानी; महर्षि, ऋषि, मुनि; औलिया, शेख; *fool to others, to himself a ~* अपने मुँह मियाँ मिट्ठू।

**sage³** a. धीमान्, प्राज्ञ, पण्डित, बुद्धिमान्, विचारवान्, ज्ञानी, बुद्धिपूर्ण, विचारयुक्त।

**sagene¹** सॅजीन्' n. जालक, जाल।

**sagene²** सा'झे न् n. सजीन (७ फुटके बराबर एक रूसी पैमाना)।

**sageness** सेज्'निस् n. पाण्डित्य, प्राज्ञता^F, बुद्धिमत्ता^F, विचारशीलता^F, चातुर्य, चतुराई^F; ऋषित्व, साधुता^F, साधुपन।

**saggar** सै'गर् n. आपाक, आवा।

**sagging** सै'गिंग् n. आस्रथन, मूल्यावनयन, अवनमन; (नौवि०, रसा०); **अवतलन-झोल**^F; (वाणि०) **भाव घटाना**।

**Sagitta** सॅजि'टॅ n. समर्प; s~ शरकृमि^F; नींव-पत्थर; **बाण, T.**

**sagittal** ⊙–टॅल् १.n. (जीव०) **मध्य तल, मध्यसमान्तर तल**; २. a. शराकार, शराकृति, शरवत्, तीर-जैसा; बाण-सदृश, बान-जैसा (*~ axis*); बाण-सम्बन्धी, शर-सम्बन्धी, तीरवाला, बानका; ~ sinus (चि०) पूर्वपश्च, शिरानाल; ~ sulcus (चि०) **अग्रपश्च परिखा**:

**Sagittarius** सैजिटेॲ'रिॲस् n. (ज्यो०) **धनु**, धनुस, धनुर्धारी, धनूराशि^F, नक्षत्रमण्डल एवं राशिचक्रका नवाँ नाम।

**sagittary** –'जिटॅरि a. शर-सम्बन्धी, बाण-सम्बन्धी; तीरवाला, बानका।

**sagittate, -ed** –टेट्, –टेड् aa. शराग्रवत्, (वन०, चि०) **बाणाकार**, बाणकी नोक-जैसा; तीक्ष्ण, तीखा, तेज।

**sago** से'गो n. (pl. *-s*) विकंगु, (वन०, चि०) **साबूदाना**, सागू (*~ palm*)।

**sagum** से'गॅम् n. (प्रा० रोमनोंका) सैन्यवस्त्रालंकार, सैनिक पहिनावा, सैगम।

**sagy** से'जि a. सेज वनस्पति-सम्बन्धी, सेजी, दे० SAG.

**Saharan, Saharian, Saharic** सॅहा'रॅन्, सॅहा'रिॲन्, सॅहा'रिक् aa. सहाराका, सहराई।

**Sahib** सा'इब् n. (भारत) भारतीयोंके द्वारा यूरोपीयोंका नाम, साहिब; आदरसूचक उपाधि^F, जी (*Jones ~*); (बोल०) सज्जन, बाबू।

**sai** साइ' n. सई बन्दर।

**said** सॅड्' (SAY का भू० एवं भू० कृ० रूप), उक्त, कथित (*~ act, person*); the ~ पूर्वोक्त।

**sail¹*** सेल्' n. पोत, जलयान, जहाज; पोत-समूह, जहाजी बेड़ा (*a fleet of twenty ~s*); शीत, वातवस्त्र, नौवस्त्र, (परि०) **पाल***, **बादबान** (*hoist, lower, set, shorten, ~*) (नौवि०, ग्रा०, इति०) जहाजमें पाल और रस्सियाँ^F बाँधनेवाला प्रमुख निम्न अधिकारी; जल-जन्तुओंकी स्पर्श-इन्द्रिय^F; सील मछली^Fका पीठ^Fपरका पंख, बाजू; पवनरोधक यन्त्र, हवा^Fके बाँधनेकी कल^F, हवाई चक्की^Fके पंखोंसे बँधे जानेवाले पहिये; (*wind-~* के भी अर्थोंमें) जहाजके डेक या खान^Fके ऊपर हवा^F और रोशनी^Fके लिए कुप्पी^Fके आकारका वातायन; ~-arm पवनचक्की^Fका पंखा; ~ axle पवनचक्की^Fके पंखोंकी धुरी^F; ~-cloth पोतपट, शीतण्ट, पाल बनानेका कपड़ा; ~-fish पीठ^Fपरके बड़े पंखवाली मछलियाँ^F; ~ loft (परि०) **पालघर**; (नौवि०) **सेढ़खाना**; ~ maker (नौवि०) **सिलमाकुर**; ~ master (परि०) **पाल-कप्तान**; *full ~* पूरी शक्ति^Fसे; सभी पालोंको खोलकर; *set ~* पाल छोड़ देना, चल पड़ना; *strike ~* एक दम पाल गिरा देना; *take in ~* (ला०) अपनी महत्त्वाकांक्षाओं^Fको संयत करना, उतावली^Fको कम करना; *take wind out of ~s* सहारा छीन लेना, बाहुबल छीन लेना; *under ~* पालोंके साथ खुलना, चल देना, छूटना, रवाना होना;

~ boat, ~-borne, ~-dotted, ~-drill, ~ flying, ~ maker, ~plane, ~-propelled, ~-room, ~-stretched, ~-winged.

**sail²** n. निर्दिष्ट अवधि^Fकी समुद्री यात्रा^F (*is ten days' ~ from Plymouth*); जलयात्रा^F, समुद्री यात्रा^F, जहाजकी सैर^F, समुद्री सफर^F (*go for a ~*)।

**sail³** v.t. & i. पालोंको चढ़ाकर जलयात्रा^F करना, पालदार जहाजका चलना; पालोंके प्रयोगसे या इंजिनसे जहाजमें जलयात्रा^F करना, समुद्री यात्रा^F आरम्भ करना, पालदार नाव^F या स्टीमर चलाना, बसरी सफर^F करना (*we ~next week*), समुद्रयात्रा^F करना, समुद्रकी सैर^F करना, जहाज चलाना; आकाशमें उड़ना, आसमानकी सैर^F करना; (पक्षी, बादल, चन्द्रमा आदिका) आकाशमें

धीरे-धीरे उड़ना, चलना, घूमना; मन्थर गति से चलना, ठाठके साथ चलना, शान<sup>F</sup>से चलना; समुद्री यात्रा<sup>F</sup>को प्रतिबन्धमें लाना, जहाजरानी<sup>F</sup>को नियन्त्रित करना; खिलौने या कागजकी नाव<sup>F</sup>को तैराना, पानीमें बहाना; *into* ~ (ग्रा०) आक्रमण करना; आक्षेप करना, भर्त्सना<sup>F</sup> करना, अपशब्द कहना, निन्दा<sup>F</sup> करना, बुरा भला कहना; ~*close to* or *near the wind* लगभग पवनके प्रतिकूल चलना; (ला०) लगभग नियम भंग करना, नैतिक सिद्धान्त अथवा नियमके उल्लंघनके समीप आना।

**sailable** –'लॅबॅल् a. नाव्य, खेने योग्य, नाव<sup>F</sup> चलाने योग्य।

**sailed** –ल्ड् a. पालयुक्त, बादवानी।

**sailer** –'लॅर् n. निर्दिष्ट गमनशक्तिवाला जलयान, जहाज (*fast, good, bad,* ~)।

**sailing** –लिंग् १. n. नौप्रस्थान, नौयात्रा<sup>F</sup> (~ *instructions*); (नौवि०) चालन; २. a. प्रस्थानकारी, यात्री (~ *vessel*); ~ boat, ~ ship (परि०) पालनाव<sup>F</sup>, पाल जहाज; ~-master पोताधिकारी, जहाजका अफसर, जहाजरान; plain ~ (ला०) सुगम कार्य, सीधा-सादा काम, आसान बात<sup>F</sup>;
~ date, ~ free, ~ orders, ~ signal.

**sailless** –ल्'लिस् a. पालरहित, बेबादबान।

**sailor** –'लॅर् n. पोतवाह, पोतचालक, नौवाह, नाविक, समुद्रयायी, मल्लाह, खलासी, जहाजी आदमी; ~'s knot टाई<sup>F</sup>की एक विशेष प्रकारकी गाँठ<sup>F</sup>; रक्तकषायमूल<sup>F</sup>, एक पौधा।

**sailoring** –रिंग् n. नाविकका कार्य, मल्लाही<sup>F</sup>।

**sailorless** –र्-लिस् a. नाविकहीन, बेमल्लाह।

**sain** सेन्' v.t. दैवी शक्ति<sup>F</sup>से रक्षा<sup>F</sup> करना, बचाना, जादूगरी<sup>F</sup>से अच्छा कर देना; आशीर्वाद देना, आशीष देना, दुआ देना; स्वस्तिकका चिह्न बनाना, क्रॉसका निशान बनाना, काटा लगाना।

**sainfoin** सेन्'फ़ाएॅन् n. एक प्रकारकी छोटी घास<sup>F</sup>।

**saint** सेन्ट्' १. n. दिवंगत, स्वर्गीय, कैलासवासी, देवलोकवासी (*departed* ~); (धार्मिक सरकारों द्वारा घोषित) सिद्ध महात्मा, मुनि, सन्त, साधु पुरुष, पुण्यजन, दरवेश, सेण्ट; (बाइ० प्रा० और कुछ वर्तमान सम्प्रदायोंमें) अवतारी पुरुष, ईश्वरीय जन; धार्मिक पुरुष, सदाचारी जन, महान् पुण्यशील व्यक्ति; ईसाई-सम्प्रदायका सदस्य या सम्प्रदायका प्रवचनकर्ता; २. v.t. सन्तोंकी श्रेणी<sup>F</sup>में समाविष्ट करना, सन्तत्व प्रदान करना, सिद्ध पुरुषोंमें गिनना, सिद्ध बनाना, महात्मा मानना, सिद्ध पुरुष समझना, सन्त मानना, साधु कहना; ३. a. धार्मिक, सिद्ध, साधु, पुण्यशील, दिव्य, अतिपवित्र, दिव्य, चर्च द्वारा अनुमोदित, ईसाई धर्मानुसार; सन्तत्वको प्राप्त (पुरुष) ~'s-day किसी सन्तकी स्मृति<sup>F</sup>में गिरजाघरका उत्सव; St. Andrews स्कॉटलैण्डके गिरजोंके प्रधान सन्त; St. Bernard dog *or* St. Bernard हॉस्पाइसके गिरजावासियों द्वारा ग्रेट सेण्ट बर्नार्ड दर्रेपर यात्रियोंकी सुरक्षा<sup>F</sup>के लिए पाली हुई कुत्तोंकी एक जाति<sup>F</sup>; St. Cecilia संगीतके प्रधान सन्त, संरक्षक सन्त; धर्मगतिप्राप्त सिद्ध पुरुष; St. Elmo's fire प्रभागोलक; St. Helena निर्वासन-स्थान, देशनिकालेकी जगह<sup>F</sup>; St. Leger तीन सालकी उम्रके घोड़ोंकी दौड़<sup>F</sup>; *would provoke, try the patience of, a* ~ कठोर, अत्यधिक कटु, सन्तकी सहनशक्ति<sup>F</sup>के बाहरका; *young ~s old devils* or *sinners* युवावस्था<sup>F</sup>की साधुता<sup>F</sup> अच्छी नहीं; सन्तोंके नामोंपर अनेक फूलपौधोंके नाम, जैसे—St. Agnes's flower, St. Anthony's nut, St. Barbara's cress, St. Barnaby's thistle, St. Bernard's lily, St. Bruno's lily, St. Catherine's flower, St. Dabeoc's heath, St. George's herb, St. James's wort, St. Mary's flower, St. Patrick's cabbage.

**saintdom** –'डॅम् n. सन्ताधिकारक्षेत्र, वलीका इलाका।

**sainted** –टिड a. पूत, पावन, पवित्र; दिवंगत, स्वर्गीय, कैलासवासी, देवलोकवासी।

**sainthood** –ट्'हुड n. ऋषित्व, साधुत्व, सन्तत्व।

**saintlike** –'लाइक् a. ऋषिवत्, सन्ततुल्य, सिद्धपुरुष-सदृश, साधु-सा।

**saintliness** –लिनिस् n. ऋषितुल्यता<sup>F</sup>, पुण्यात्मत्व, धर्मशीलता<sup>F</sup>, पुण्यशीलता<sup>F</sup>, पवित्रता<sup>F</sup>, (दर्श०) साधुता<sup>F</sup>।

**saintling** –लिंग् n. सन्तक, छोटा सन्त, सधुक्कड़, पीरजादा।

**saintly** –लि a. पुण्यशील, साधु, सन्तवत्, ऋषितुल्य, पुण्यात्मा, पवित्र, धर्मशील, महात्मा।

**saintship** –'शिप n. ऋषित्व, ऋषिका पद, सन्तका पद, वलीका दर्जा, सन्तई<sup>F</sup>, महात्मापन।

**saiph** सैफ़ n. (ज्यौ०) दशम मृग, दशम काल-पुरुष, T.

**saith** से'थ्' = SAYS.

**Saiva** साइ'वॅ n. शैव।

**sajene** सजेने n. = SAGENE[2].

**sake**[1] सेक्' n. निमित्त, हेतु, कारण, उद्देश्य, प्रयोजन, अभिप्राय, अर्थ, विचार, लिए, नाम, वजह, वास्ते, खातिर, लिहाज, ख्याल, मतलब, गर्ज<sup>F</sup>; *for any* ~ किसी भी प्रयोजनसे, किसीके विचारसे; *for the children's* ~ बच्चोंके लिए; *for conscience* ~ धर्मके हेतु, सद्विचारके निमित्त, ईमानकी खातिर; *for God's* ~ भगवान्के नामपर, खुदाके लिए, *for my own ~ as well as yours* मेरे लिए और आपके लिए भी; *for old ~'s* ~ बीते हुए दिनोंकी याद<sup>F</sup>में; *he is persecuted for opinion's* ~ अपनी धारणाओं<sup>F</sup>के कारण उसे कष्ट दिये जा रहे हैं।

**sake**[2] सै'के n. चावलसे तैयार की हुई जापानी शराब<sup>F</sup>।

**saker** से'कॅर् n. बाज पक्षी; एक प्राचीन प्रकारकी बन्दूक<sup>F</sup>।

**saki** सा'कि n. (दक्षिण अमेरिकी) बन्दर, साकी।

**sakia** (Arab.) सा'किअॅ n. (उत्तरी अफ्रीकामें प्रयुक्त) रँहट।

**sal**[1], सैल्' n. (रसा०) लवण, नमक ।
**sal**[2], **saul** साल्', सॉल्' n. श्याल, साल (की लकड़ी$^F$ या पेड़) ।
**salaam** सॅलाम्' १. n. भारतीय मुसलमानोंमें नमस्कार करनेकी पद्धति$^F$, सलाम (जिसका अर्थ है 'शान्ति$^F$'); २. v.t. & i. प्रणाम करना, नमस्कार करना, सलाम करना ।
**salability** सेलॅबि'लिटि n. पण्यता$^F$, विक्रेयता$^F$, विक्रयशीलता$^F$, बिकाऊपन ।
**salable** –'लॅबॅल् a. पण्य, विक्रेय, विक्रय योग्य, बिक्री$^F$-के लायक, बिकाऊ; क्रेय, क्रेतव्य, खरीदने योग्य ।
**salacious** सॅले'शॅस् a. कामाविष्ट, कामग्रस्त, कामार्त, कामातुर, कामुक, कामान्ध, कामासक्त, कामजित, . विषयी, कुव्यसनी; दुश्चरित्र, व्यभिचारी, भोगी, कामी, लम्पट, बदमाश, रण्डीबाज ।
**salaciousness, salacity** –नि'स्, –लॅ'सिटि nn. कामातुरता$^F$, कामुकता$^F$, कामान्धता$^F$, कामासक्ति$^F$, विषयीपन, भोगेच्छा$^F$, मैथुनेच्छा$^F$, इन्द्रियासक्ति$^F$, वासना$^F$, कामातुरता$^F$, काम, बदमाशी$^F$ ।
**salad** सै'लॅड् n. प्रशाक, कच्ची खायी$^F$ जानेवाली तरकारियाँ$^F$; (चि०) **सलाद**, (मछली$^F$, गोश्त, अण्डे आदिके साथ खाये जानेवाले कच्चे साग); रायता; ~-days अनुभवहीन यौवन, कच्ची उम्र$^F$; ~-dressing सलादका मसाला; ~-oil प्रशाक तैल, अच्छी किस्मका जैतूनका तैल ।
**salade** सै'लॅड् n. मध्ययुगीन शिरस्त्राण ।
**salading** सै'लॅडिंग् n. शाक, सलादका पौधा ।
**salamander** सै'लॅमैन्डॅर् n. सरटक, छिपकली-जैसा रेंगनेवाला जन्तु, समन्दर; अग्निदेव, अग्निदेवता; अधिक गर्मी$^F$ सहन करनेवाला व्यक्ति, वीर सैनिक, बहादुर सिपाही; (जन्तु०) पूँछवाले स्थल-जल-चर, पानी और जमीन$^F$पर रहनेवाले दुमदार जानवर; (जीव०) T.; तेज गर्म लोहा, आमलेट तलनेवाला लोहेका तवा ।
**salamandrian, salamandrine** –'ड्रिअॅन्, –'ड्राइन् aa. सरटक-सम्बन्धी; अग्निसह; अत्यधिक उष्ण, बहुत गर्म, जलता हुआ; वीर ।
**salamandroid** –ड्रॉइड् n. & a. रेंगनेवाले जन्तु-जैसा, समन्दर-जैसा ।
**salame** सॅला'मि n. इटलीका लंगोचा, गुलमा, कुलचा ।
**salariat** सॅलेअॅ'रिअॅट् n. वेतनभोगी वर्ग, तनखाह$^F$ पानेवाले लोग ।
**salaried** सै'लॅरिड् a. वैतनिक, सवेतन, वेतनभोगी, वेतनग्राही, वेतनपानेवाला (~ *clerk*) ।
**salary** –रि १. n. (अर्थ०) **वेतन**, संवेतन, वृत्ति$^F$, भृति$^F$, तनख्वाह$^F$ (~ *bill*, *grant*); २. v.t. वेतन देना, तनख्वाह$^F$ देना ।
**sal atticum** (L) n. = wit.
**sale** सेल्' n. पणन, **विक्रय**; विक्रयण, **बिक्री**$^F$, बेच$^F$, बै$^F$, फरोख्त$^F$; घोषविक्रय, नीलाम (*put up for* ~); बिक्री$^F$की रकम$^F$; (व्यापारकालके समाप्त होनेपर घटे हुए मूल्योंपर दूकान$^F$के रखे हुए सामानकी) जल्दी$^F$की बिक्री$^F$; ~-ring नीलाममें बोली$^F$ बोलनेवालोंका घेरा; ~sman विक्रयकार, **विक्रेता**, बिक्रीकार, बेचनेवाला; छोटा दुकानदार; ~smanship विक्रयकला$^F$, (अर्थ०) **बिक्रीकारी**$^F$, दुकानदारी$^F$, बेचनेमें निपुणता$^F$; ~s tax **विक्रयकर**, **बिक्रीकर**; ~swoman विक्रेत्री, बेचनेवाली; ~-work चलाऊ काम; *on for*, ~ बिकाऊ;
~ account, ~ certificate, ~-deed, ~ document, ~ letter, ~ mark, ~ memorandum, ~ note, ~ notice, ~ paper, ~ ~ platform, ~ power certification, ~ price, ~ proceeds, ~ proclamation, ~ register, ~ report, ~ room, ~s account, ~s basement, ~s book, ~s check, ~s clerk, ~s commission; ~s control, ~s daybook, ~s depot, ~s guaranteed, ~s journal, ~ ~s lady, ~s ledger, ~s people, ~s person, ~s resistance, ~s returns, ~s returns journal, ~s room, ~s tax officer, ~s tax rules, ~s transaction, ~s value, ~s warrant, ~s work, ~value.
**saleability** –लॅबि'लिटि n. विक्रेयता$^F$, बिकनेकी स्थिति$^F$, विक्रयशीलता$^F$, फरोख्त$^F$ होनेकी योग्यता$^F$; आपण्यता$^F$, बाजार$^F$में भेजे जानेकी अवस्था$^F$, बिकाऊपन ।
**saleable** –लॅबॅल् a. विक्रेय, (~ *publication*), बेचने योग्य, बिकाऊ (~ *stock*, *variety*), फरोख्त करने योग्य; आपण्य, बाजारमें भेजने लायक ।
**saleableness** –नि'स् n. = SALEABILITY.
**salebrosity** ⊙सैलिब्रॉ'सिटि n. वैषम्य; विषमता$^F$, उच्चावचता$^F$, असमता$^F$, असमतलता$^F$, ऊँचा-नीचापन, नाहमवारी$^F$ ।
**salebrous** –'लिब्रॅस् a. विषम, असम, उच्चावच, असमतल, ऊँचा-नीचा, नाहमवार ।
**salep** सै'लॅप् n. मण्डयास$^F$, सालम मिश्री$^F$, (एक प्रकारका पुष्टिकारक खाद्य) ।
**saleratus** ⊙सैलॅरे'टॅस् n. पोटाशका अशुद्ध बाईकार्बोनेट ।
**salic, Salique** सै'लिक्, सॅलीक्' aa. मिस्रका; ~ law फ्रैंक जाति$^F$की कानूनी पुस्तक$^F$; सैलिक; स्त्रियों$^F$को राजसिंहासनके अधिकारसे वंचित करनेका नियम ।
**salicaceous** सैलिके'शस् a. सरपत-विषयक, सरकण्डेका; वानीर-विषयक, बेंत-सम्बन्धी; सरपतप्रजातीय, सरपत-प्रजाति-विषयक; वानीरप्रजातीय, वानीरप्रजाति-सम्बन्धी ।
**salicin** सैलिसिन् n. नम्री$^F$, सलीसिन$^F$, (एक विशेष प्रकारके बेंतकी छाल$^F$से प्राप्त कड़ुवी, वेदनाहर, ज्वरहर औषधि$^F$) ।
**salicional, salicet** सॅलि'शॅनॅल्, सै'लिसे'ट् nn. सैलिशॉनल, शहनाई$^F$ (८ फुटका एक वाद्ययन्त्र) ।
**salicyl** सै'लिसिल् n. नम्रल, सलीसिल, सलीसी तेजाबका सत्त्व ।
**salicylate** सलि'सिलेट् १. n. नम्रलीय, सलीसी तेजाबका

नमक; –लेट् २. v.t. नम्रल बनाना, नम्रलिक अम्ल मिलाना, सफसाफी तेजाब मिलाना।

**salicylic** –सि'लिक् a. नाम्रलिक, सलीसा; ~ acid गठियाF में दिया जानेवाला नम्रलिक अम्ल, (श०र०शा०) **सेलीसायलिक अम्ल**।

**salicylism** –सिलिज़्म् n. (चि०) सलीसिलात्यय, सलीसायलेटके अतियोगका दुष्परिणाम।

**salicylize** –लाइज़् v.t. नम्रल बनाना, नम्रलिक अम्ल मिलाना, सलीसी तेजाब मिलाना।

**salicylous**–लॅस् a. नम्रलीय, नम्रलयुक्त, सफसाफीदार।

**salience, -cy** से'लिअॅन्स्, -सि nn. उद्गमन, वहिर्गमन, उभार; प्रवाह, बहाव; उत्कृष्टताF, सुस्पष्ट विशेषताF; सुव्यक्तताF, विचारणीयताF, दर्शनीयताF।

**salient** से'लिॲन्ट् १. n. वाह्यसंकेतिक कोण, (दुर्ग-निर्माणमें) बाहर निकला हुआ कोना; **उभार**; २. a. समुन्नत, वहिर्गामी, प्रलम्ब, प्रोच्छ्रूत, उभरा हुआ, बाहर निकला हुआ; बाहरको संकेत करनेवाला; (पाण्डि०,हास्य०) प्रवाहिक, प्रवाही, धारावाहिक, प्रवाहित, बहता हुआ; नृत्यशील, नर्तित, नाचता हुआ या उछलता हुआ; उत्थित, उत्कृष्ट; प्रमुख (~ *hues*), प्रधान, विशिष्ट, **मुख्य** (~ *features, points*); सुव्यक्त, प्रत्यक्ष, सुस्पष्ट, सुप्रकट, साफ; विचारणीय, महत्त्वपूर्ण, दर्शनीय, ध्यान देने योग्य।

**saliferous** सॅलि'फ़ॅरॅस् a. (भूमिस्तर) क्षारीय, लवणोत्पादक, लवणपूर्ण, नमकदार।

**salifiable** से'लिफ़ाइॲवॅल् a. अम्लेय, अम्लमिश्रणीय; लवण योग्य, अम्लके साथ मिलाकर नमक बनाने योग्य।

**salification** –फ़िके'शॅन् n.अम्लेयताF,अम्लमिश्रणीयताF, अम्लके साथ मिलाकर नमक बनानेकी स्थितिF।

**salify** –लिफ़ाइ v.t. अम्ल मिलाकर नमक बनाना।

**salimeter** ⊙सैलि'मि'टॅर् n.= SALINOMETER.

**salina** सॅलाइ'नॅ n. (प्रा० भू०) **लवण-भूपटल**; नमकका कारखाना, T.

**saline** से'लाइन्, सॅलीन्' १. n. क्षारीय तत्त्व, लवण, क्षार, खार; **लवण-द्रव**, लावणिक पदार्थ; (चि०) लवण जल, नमक और पानीका मिश्रण, घोल; खारी जुलाब; नमकका वर्तन या कारखाना; खारी झीलF, खारा सोता, खारी दलदल; २. a. (औषधियाँF) **लवणयुक्त**, लवणके गुणका, (रसा०, कृषि०) **लवणमय**, रासायनिक लवण-सम्बन्धी; (प्राकृतिक स्रोत, जल आदि) क्षारीय, लावणिक, लवणमय, (चि०, रसा०) **लवणीय**, (प्रा० भूगोल) **नमकीन**, (प्रा० भूगोल) **खारा**;
~ bath, ~ marsh, ~ pan, ~ residue, ~ soil, ~ solution, ~ water.

**salineness** –नि'स् n.= SALINITY.

**saliniferous** ⊙–लिनि'फ़ॅरॅस् a. लवणोत्पादक, लवणजनक, नमक पैदा करनेवाला।

**salinity** सॅलि'निटि n. क्षारीयताF, (प्रा० भू०, रसा०, कृषि०) **लवणताF**, लावणिकताF, लवणयुक्तताF, (प्रा० भू०) **खारापन**; लवण-मात्राF।

**salinization** ⊙–नाइज़े'शॅन् n. (कृषि०) **खारी बनाना**।

**salinometer** सैलिनॉ'मि'टॅर् n. लवणमान, (रसा०, परि०) **लवणमापी**, नमककी मात्राF जाननेका यन्त्र।

**salique** सॅलीक्' n. दे० SALIC.

**saliva** सॅलाइवॅ n. (जीव०, कृषि०, चि०) **लारF**, (चि०) **लालाF**, थूक, लुआब।

**salivant** सै'लिवॅन्ट् a. & n. (चि०) लालास्रावक, लालाकारी (औषधF)।

**salivary**'–वॅरि' a. (चि०) लाला-, लारयुक्त, **लारमय**, लारवाला, थूकका (~ *gland*); ~ discharge (चि०) लालास्राव, ~ reflex लालाप्रतिवर्त;
~ digestion, ~ duct, ~ gland, ~ juice, ~ relex, ~ responses, ~ sublingual, ~ submaxillary.

**salivate** –वेट् v. t. & i. बहुत अधिक लारFका निकलना, लारF बहना; (अत्यधिक मात्राFमें लारF) उत्पन्न कर देना।

**salivation** –वे'शॅन् n. (चि०) **लालास्राव, लालास्रवण**, लार-निस्सरण, अतिरिक्त लार-निर्गमन, (कृषि०) लारF बहना।

**salivator** –लि'वेटॅर् n. लाला-निस्सारक वस्तुF, अतिरिक्त लार-निस्सारक पदार्थ।

**salle** साल्' (F) n. प्रशाल कक्ष, विशाल कक्ष, बड़ा कमरा, हाल।

**sallenders** सै'लॅन्डॅर्स् n. pl. घोड़ोंका रोग, जिसमें पिछले जानुके मोड़पर रूसी सम विस्फोट निकलते हैं।

**sallet** –'लिट n. मध्ययुगीन शिरस्त्राण, साले।

**sallow**[1] –लो n. एक प्रकारका बेंतका पेड़; बेंतकी शाखाF, लकड़ीF।

**sallow**[2] १. n. पाण्डुरवर्ण, आपीतवर्ण, पीला रंग, बसन्ती रंग; २. v. t. & i. पाण्डुर होना, पीला होना; ३. a. पाण्डुर, विवर्ण, आपीत, पीत, हल्का पीला, बसन्ती; फीका (मनुष्यकी खालF, रूप-रंग आदि)।

**sallowish** –लोइश a. आपाण्डुर, पीला-पीला, पीला-सा, पीलापन लिये हुए।

**sallowness** –लोनि'स् n. पाण्डुरताF, हल्का पीलापन, पीलाहटF, जर्दीF।

**sally**[1] सै'लि १. n. सहसा आक्रमण, धावा, झपटF;भ्रमण, सैरF; अग्रगामिताF, अग्रगमन; सदाचारका उल्लंघन, पलायन, जिम्मेदारीFसे भागना (क्वचित्); अकस्मात् ही कार्यारम्भ, एकदम कामकी शुरुआतF; व्यंग्योक्तिF, व्यंग्य, विनोदपूर्ण उक्तिF, ठट्ठा, ठिठोल, हँसीF, दिल्लगीF, मजाक, फबतीF; हठात् वहिर्गमन, निष्क्रमण, निःसरण, निर्गम, निकास, उफान; २. v. t. दुर्गके भीतरसे घेरनेवाले शत्रु-पर आक्रमण करना, धावा बोलना, टूट पड़ना, हल्ला बोलना, झपट पड़ना; यात्राFके लिए जाना, घूमनेके लिए निकलना, सैरF करनेको जाना, सफरFपर जाना; प्रकाशित होना; (क्वचित्) अचानक ही निकल पड़ना, बाहर आना, निकलना; ~-port निर्गमद्वार, (दुर्गावरोधकोंपर

आक्रमण करनेके लिए) दुर्गका गुप्तद्वार।

**sally**[3] n. घण्टेकी हिलती हुई स्थिति[F], घण्टेका पहला कम्पन; घण्टेकी रस्सी[F]का ऊनसे बुना हुआ भाग; ~-hole घण्टा-छेद (जिसमेंसे घण्टेकी रस्सी[F] जाती है)।

**sally**[3] n. हजरत इब्राहीमकी पत्नी[F] 'सारा'का प्रचलित नाम; ~ Lunn मीठा हल्का केक।

**salm** साल्म् n. (गणि०) **साल्म; ऊनविंश खगाश्व।**

**salmagundi** सैल्मॅगन्'डि n. (गुणों, वस्तुओं[F], विषयों आदिका) समन्वय, सामान्य सम्मिश्रण, मेल, पँचमेल, खिचड़ी[F], घोलमाल; एक प्रकारका सालन या पँचन्ना।

**salmi** सैल्'मी n. चिड़ियों[F]का मसालेदार मांस।

**salmon** सै'मॅन् १. n. मृदुपक्षा[F], एक स्वादिष्ट मछली[F], (जीव०) **सैल्मन, सामन;** २. a. सामनके जैसे नारंगी[F] रंगका; ~-coloured सामनकी खाल-जैसे नारंगी[F] हलके गुलाबी रंगका ~-ladder, -leap, -pass, -stair सामन मछली[F]को बाँध पार करने और धारा[F]में चढ़नेके लिए सीढ़ियाँ[F] या दूसरी राहें[F]; ~ trout सामनसे मिलती-जुलती उत्तरी अमेरिकाकी मछली[F], ट्राउट।

**salmonoid** –नाएँड् n. & a. सामन-जैसी (मछली[F])।

**saloid** ⊙सै'लाएँड् n. (कृषि०) **मिट्टी लवण।**

**salometer** सॅलों'मि'टॅर् n. (चि०) **लवणमापी।**

**salon** (F) सा'लॉन् n. = SALOON; कोष्ठ, अतिथि-कक्ष, मिलनेका कमरा, ड्राइंगरूम; अभ्यर्थना-भवन, दीवानखाना।

**saloon** सॅलून्' n. सुकक्ष, शाल, बृहत् कक्ष या हॉल, सार्वजनिक स्थान या प्रदर्शनी[F] आदिके उपयुक्त बड़ा कमरा, बैठक[F]; सभा[F]; बड़े वायुयानमें यात्रियोंका कक्ष, **सैलून;** जहाज या रेल[F]पर प्रथम श्रेणी[F]के या सभी यात्रियोंके लिए बड़ा डिब्बा, बड़ा केबिन; (*~-car* भी) अधियान, बढ़िया गाड़ी[F]; सार्वजनिक कक्ष, सुकोष्ठ, प्रकोष्ठ या कमरा (*dancing, dining, sleeping ~*); (नौवि०) **आहारिका[F];** मधुशाला[F], मदिरालय, शराबखाना ⊙; ~-keeper ⊙ मधुशाला[F]का मालिक; ~ pistol, rifle कक्षीय पिस्तौल या बन्दूक[F] (जिससे निकटकी निशानेबाजी[F]का अभ्यास किया जा सके)।

**saloop** सॅलूप' n. सालम मिश्री[F]से मिला उष्ण पेय, सलूप।

**salopian** सलो'पिॲन् a. & n. श्रोपशायरका (निवासी); श्रूस्बरी स्कूलका (सदस्य)।

**salpicon** सैल्'पिकॅन् n. सालपिकन (भरवाँ रोटी[F])।

**salpingitis** सैल्पिन्जाइ'टिस् n. (कृषि०, चि०) डिम्बवाहिनी शोथ, **अण्डाणु-नालशोथ।**

**salpinx** सैल्'पिंक्स् n. (चि०) डिम्बवाहिनी[F]।

**salpiglossis** सैल्पिग्लॉ'सिस् n. निवापपुष्प, उद्यानके लिए एक सुन्दर फूलोंवाला पौधा।

**salse** सैल्स्' n. कर्दम ज्वालामुखी, कीचड़का ज्वालामुख।

**salsify** सैल्'सिफ़ाइ n. शुक्तिशाक, ब्रिटिश और यूरोपीय कचालू।

**salt*** सॉल्ट्' १. n. क्षार, (चि०, रसा०, प्रा० भूगोल, जीव०) **लवण,** (प्रा० भूगोल) **नमक*,** सोडियम क्लोराइड; तीक्ष्णता[F], कटुता[F], उत्तेजकता[F], तीव्रता[F], उग्र पीड़ा[F], दाहकता[F], कसक[F], डंक, चरपरापन, चटकीलापन, तेजी[F]; व्युत्पन्न मति[F], वाग्विदग्धता[F], बुद्धि[F], हाजिरजवाबी[F] (*talk full of ~*); (रसा०) आधारिक और अम्लमूलक यौगिक, पूर्ण या आंशिक हाइड्रोजनसे युक्त अम्ल; (प्रा०, रसा०) ठोस घुलनशील तथा अज्वलनशील स्वादिष्ट पदार्थ (*~ of lemon*); समुद्रसे उबला हुआ दलदल; २. a. लावणिक, लवणमय, लवणयुक्त, लवणरक्षित, नमकदार, नमकीन, नमकसे भरा हुआ, नमकमें रखा हुआ, चटपटा, मसालेदार; खारा (आँसू); तीक्ष्ण, तीव्र, पैनी, तेज, चुभती हुई, लगती हुई (व्यंग्योक्ति[F]); क्लेशप्रद, कष्टकारक, अरुचिकर, तीखी, तेज (मनोव्यथा), खारे दलदल या समुद्रमें उगे हुए, समुद्री (पौधे); अश्लील, अभद्र, लज्जाजनक, हल्का, फूहड़ (विनोद, कहानियाँ[F], मजाक); (ग्रा०) अत्यधिक, बहुत ज्यादा, हद[F]से ज्यादा (मूल्य, दाम, माँग[F]); कुशल पोतवाहक, अनुभवी नाविक, अभ्यस्त मल्लाह; (pl.) नदी[F]में ऊपरको समुद्र-जल-वेग, समुद्रके पानीका असाधारण चढ़ाव, बहाव; ३. v.t. नमक बनाना, नमकीन बनाना, नमक-मिर्च[F] मिलाना, (शा० एवं ला०) (p.p.) चटपटा, नमक-मिर्च[F] मिला हुआ; नमकके पानीमें या नमकके साथ सुरक्षित रखना, नमक लगाना; (सड़क[F]पर जमी हुई बर्फ[F]को गलानेके लिए) नमक छिड़कना; (फोटोग्राफी[F]के पेपरको) नमकके मिश्रण या नमकके घोलसे धोना; ~-cat (पथरी[F] तथा मूत्र आदिके साथ मिला हुआ) नमकका ढला; (कबूतरोंको परचानेके लिए रखा हुआ) लवण-पिण्ड; ~-cellar लवणपात्र, नमकदान, नमकदानी[F]; (बोल०) स्त्रियों[F]की हँसली[F]के ऊपरका गहरा गड्ढा; ~-glaze (रसा०) **लवण-काँच, लवण-काँच-लेपन,** नमकका चिकना लेप या रोगन; ~-horse (नौवि०, ग्रा०) गाय[F]का नमकीन गोश्त; ~-lick लवण लेह, लेहभूमि[F], सैन्धव-शिला[F]; ~-pan लवण-कुण्ड, (प्रा० भू०) **लवण-पटल,** समुद्रके पासका गड्ढा, कड़ाही[F]; ~ petre (रसा०) **सुवर्चल, शोरा,** (प्रा०भू०) **कलमी शोरा;** ~-water समुद्रजल; आँसू, अश्रु; ~-water समुद्रीय, समुद्र-सम्बन्धी; समुद्रवासी; (रसा०) **लवण-द्रव; सोडियम सल्फेट द्रव;** ~-works लवणशाला[F], नमकका कारखाना; ~-wort लवणपादप, एक प्रकारका समुद्री पौधा; table ~ पीसा हुआ साफ नमक; *above the ~* उच्चवर्गीय, उच्चश्रेणी[F]में, समवयस्कोंके बीच बैठकर भोजन करनेवाला; *am not made of ~* नमकका बना हुआ तो हूँ नहीं (जो पानी बरसनेपर गल जाऊँगा); *anyone worth his ~* दक्ष, योग्य, समर्थ; *below the ~* निम्नवर्गीय, निम्नश्रेणी[F]में, नौकरोंमें बैठकर खानेवाला; *drop pinch of ~ on tail of* (चिड़ियाँ[F] आदिको) पकड़ना, बाँध लेना; *eat one's ~* आश्रित होना, अधीन होना, नमक खाना; किसीका अतिथि या मेहमान होना; *eat ~ with* अतिथि होना, मेहमान होना, साथमें नमक खाना; *is not worth*

*his* ~ व्यर्थ, अनावश्यक, किसी योग्य नहीं; *in* ~ नमकीन, नमकके पानीमें डूबा हुआ, नमक लगाया हुआ; ~ *an account* (वाणि०, ग्रा०) वस्तुओं^F का अधिक मूल्य लगाना, ज्यादा दाम लगाना; ~ *a mine*, बाहरको कच्ची धातु^F लगाकर खान^F में भर देना (ताकि खान^F भरपूर मालूम होने लगे); ~ *down money* or *stock* (ग्रा०) छोड़ देना, टालमटोल^F करना, नापसन्द करना; ~ *out* **लवण द्वारा अवक्षेप करना**; ~ *the books* वास्तवसे अधिकको रसीदें^F दिखाना; *take with a grain of* ~ अत्युक्तिपूर्ण मानना, अतिशयोक्तिपूर्ण समझना, सन्दिग्ध मानना, अविश्वासपूर्ण समझना, अंशतः विश्वास करना, आंशिक रूपसे विश्वास करना, पूरा-पूरा न मानना; *talk full of* ~ नमक-मिर्च मिली बात^F; *the* ~ *of the earth* भद्रलोग, सन्तलोग, साधुजन, उपकारी जीव, वे मनुष्य अथवा लोकवर्ग जिनके कारण संसार उत्तम है; *true to* one's ~ नमकहलाल, जिसका खाये उसीका गाये-बजाये;

~ advisory committee, ~ bath, ~ bed, ~ box, ~ bridge, ~ cake, ~ contents, ~-crust, ~-cured, ~ curing, ~ deposits, ~ dome, ~ duty, ~ earth, ~-edged, ~ experts committee, ~ factory, ~ glazed, ~ glazing, ~ grass, ~ house, ~ lake, ~ land, ~ marsh, ~ marsh mosquito, ~ marsh moth, ~ master, ~-mine, ~-money, ~ mouth, ~ pan, ~ pit, ~ preservative, ~ range, ~ research committee, ~ revenue, ~ revenue officer, ~ rice, ~-shaker, ~ solution, ~ spoon, ~ spray, ~ taste.

**saltant**[1] सैल्'टॅन्ट् n. (प्राणिवि०) आकस्मिक विकसित रूप, एकाएक विकसित होकर परिवर्तित रूप।

**saltant**[2] a. प्रवल्गी, कुदक्कड़, कूदनेवाला, उछलनेवाला; (वन०) **उत्पतित**, नर्तक; नाचनेवाला; (दौत्य०) मुख्य, प्रमुख, प्रधान; T.

**saltarello** सैल्टॅरे'लो n. साल्टरेलो (एक इटाली नृत्य)।

**saltate** सैल्'टेट् v.i. उछलना, कूदना, नाचना।

**saltation** –टे'शॅन् n. आकस्मिक परिवर्तन, गति^F, आन्दोलन, (कृषि०) **वातभ्रमी**; (प्राणि०) **उच्छलन; उत्पतन, उत्परिवर्तन**; प्रवल्गन, छलाँग, कूद, उछाल^F, नर्तन, कुलाँच^F, चौकड़ी^F, लाँघ^F, उछल-कूद^F, जम्प^F; T.

**saltative** ⊙ –'टॅटिव् a. प्रवल्गनशील, उछलनेवाला।

**saltatory, saltatorial** –टॅरि, –टॅटॉ'रिॲल् aa. आकस्मिक परिवर्तन-सम्बन्धी, आकस्मिक आन्दोलन-विषयक; प्रवल्गी, प्रवल्गीय, कूदनेवाला, उछलनेवाला (~ *evolution*); असन्तत (~ *relations*)।

**salted** सॉल्'टिड् n. लवणित, (कृषि०) **नमकीन** (~ *butter*, ~ *fish*)।

**salter** –टॅर् n. नमकके कारखानेका श्रमिक, मजदूर; (मछली^F आदिमें) नमक मिलानेवाला आदमी; लवणोत्पादक, नमकका व्यापारी, नमक बनानेवाला, लोनिया।

**saltern** सॉल्'टॅर्न् n. लवणालय, नमकका कारखाना, नोनसार; समुद्री जलको भाप^F से सुखानेके लिए तालाब, गड्ढा, पोखर।

**saltigrade** सैल्'टिग्रेड् a. उत्पाती, उछलनेवाला।

**saltimbanco** सैल्टिम्बैङ्'को (It.) n. कठवैद, नीम-हकीम।

**saltine** ⊙ सॉल्'टिन् n. (अमेरिकी) कुरकुरा नमकीन बिस्कुट, साल्टाइन।

**saltiness** सॉल्'टिनिस् a. लावणिकता^F, (नौवि०) **लवणता**^F, चरपरापन, नमकीनी^F।

**salting** –टिंग n. लवणन, निमकाई^F, (कृषि०) **नमकीन बनाना, नमक लगाना**।

**saltire** सैल्'टाॲर् n. (अग्रं०) अग्रदूतका क्रास, गुणाका चिह्न; ~ wise अग्रदूतके गुणाके चिह्नकी भाँति।

**saltish** सॉल्'टिश् a. किंचित् लवणयुक्त, सलोना-सा, नमकीन-सा, (कृषि०) **नमकीन**, खारा।

**saltishness** –निस् n. किंचिल्लवणयुक्तता^F, सलोना-सा होना, नमकीन-सा होना।

**saltless** –ट'लिस् a. लवणरहित, फीका, बेनमक।

**saltness** –'निस् n. क्षारीयता^F, क्षारता^F, लवणत्व, (प्रा० भूगोल) **लवणता**^F, लवणमयता^F, खारापन, नमकीनपन, नमकीनी^F।

**saltpetre** सॉल्ट्पी'टॅर् n. (रसा०) **सुवर्चल**, यवक्षार, (रसा०) **शोरा**; ~ rot (नयी और नम दीवालों^F पर लगा हुआ) सफेद नोना, लोना, लोनी।

**saltpetrous** –'ट्रॅस् a. (चि०) सौवर्चलीय, शोरेवाला।

**salts** सॉल्ट्स् n. नमकका पोखरा; (चि०) म्यैग्नेशियम सल्फेट।

**saltus** सैल्'टॅस् n. भंजन, संक्रमण, मोड़, तोड़।

**salty** सॉल्'टि a. लावणिक, सलोना, नमकीन।

**salubrious** सॅल्(ल्यू) ब्रिॲस् a. पथ्य, आरोग्यप्रद, आरोग्यवर्धक, स्वास्थ्यप्रद, स्वास्थ्यकर, स्वास्थ्यकारी; हितकर, अनुकूल, मुआफिक।

**salubriousness** –निस् n. = SALUBRITY.

**salubrity** –ब्रिटि n. आरोग्यवर्धकता^F, स्वास्थ्यप्रदता^F, स्वास्थ्यकारिता^F; अनुकूलता^F।

**Saluki** सॅलू'कि n. अरबी कुत्ता, सलूकी।

**salutariness** सै'ल्यूटॅरिनिस् n. आरोग्यवर्धकता^F, स्वास्थ्यप्रद्रता^F, स्वास्थ्यवर्धकता^F; पथ्यता^F; कल्याणप्रदता^F, क्षेमकरता^F, हितकरता^F, उपकारिता^F, उपयोगिता^F, लाभदायकता^F, फायदेमन्दी^F।

**salutary** –रि a. (क्व०) आरोग्यवर्धक, स्वास्थ्यप्रद, स्वास्थ्यवर्धक; पथ्य; कल्याणप्रद, श्रेयस्कर, हितकर, हितकारी, उपकारी, उपयोगी, लाभदायक, फायदेमन्द, अच्छा।

**salutation** सैल्यूटे'शॅन् n. **अभिवादन**, नमस्कार, नमस्क्रिया^F, अभिवन्दन, प्रणाम, बन्दगी^F, सलाम।

**salutational, salutatory** –नॅल्, –ल्(ल्यू)'टॅटॅरि

कालोचित, समयानुकूल, कालानुरूप, समयोचित, कालानुकूल, ऋतुके अनुकूल, समयके उपयुक्त, मौसमके मुताबिक (~ *weather*)।

**seasonableness** –निॅस् n. यथावसरता^F, कालौचित्य, कालोचितता^F, समयौचित्य, समयानुकूलता^F, समयानुरूपता^F, प्रसंगौचित्य, प्रस्तावसादृश्य, समयानुरूप्य, समयानुकूल्य, कालधर्म।

**seasonal** –नॅल् a. (ग०) **सामयिक, ऋतु-निष्ठ,** ऋतु-विषयक, आर्तव, ऋतु-कालिक, ऋतुगत, (चि०) **ऋतु-, मौसमी,** फसली; आवर्ती, आवर्तक ~ occupations मौसमी धन्धे; ~ weather कालिक ऋतु^F;

~ camps, ~ change, ~ demand, ~ distribution, ~ epidemic, ~ factor, ~ factory, ~ fluctuation, ~ forecast, ~ forecasting, ~ industry, ~ migration, ~ occupation, ~ oestrus, ~ pond, ~ ports, ~ tolerance, ~ variation, ~ water, ~ zone.

**seasonality** –नॅलिटि n. (अर्थ०) **मौसमीपन**।

**seasoned** –न्ड् a. अभ्यस्त, अनुभवी, प्रौढ़, पक्का (~ *worker*); सशोषित, पकायी हुई, सिझायी हुई (~ *wood*)।

**seasoner** –नॅर् n. विनोदी, विनोदपूर्ण बनानेवाला, हास्यपूर्ण करनेवाला;स्वादिष्टकर्त्ता, मसालेदार बनानेवाला, चपपटा करनेवाला, मजेदार बनानेवाला; पकानेवाला।

**seasoning** –निंग् n. विनोद, आमोद-प्रमोद, आनन्दवर्धक वस्तु^F; व्यंजन, नमक-मिर्च^F, मसाला; स्वादिष्ट बनाना, मसाला मिलाना; (यन्त्र०) **उपचार;** सशोषण, पकायी^F, पकाना;

~ defect, ~ logs, ~ power, ~ qualities, ~ section, ~ water.

**seasonless** –न्‌लॅस् a. ऋतु^Fके प्रतिकूल, बिना ऋतु^Fके, मौसमके बिना, बेमौसम।

**seat*** सीट् n. पीठिका^F, पीठ^F, (रेल०, परि०) **आसन*,** चौकी^F, सिंहासन, **कुर्सी^F,** तख्त, गद्दी^F, तिपाई^F, बेंच^F, स्टूल आदि बैठनेकी वस्तुएँ^F, **सीट^F,** (*the ~s are uncomfortable*); (विधा०) **स्थान*,** अधिष्ठान, पीठिकापदार्पण, सिंहासनारोहण, बैठकी^F, (*took his ~ on the throne, a rock*); कुर्सी^Fकी गद्दी^F, चौकी^F (जिसपर बैठनेवालेका बोझ रहता है); आधार, पेंदी, तला (~ *of valve*); नितम्ब, चूतड़, पाजामा या पतलूनकी मियानी^F, सीट^F, किसकट (जो चूतड़को ढँकता है); स्थिति^F, स्थान, वासस्थान, निवासस्थान, प्रधानस्थल, आगार, सदन, गृह, घर, केन्द्र (*the liver is the ~ of disease*); अस्थायी या स्थायी हृदय; ग्रामीण प्रासाद, ग्रामीण भवन, गाँवका बड़ा मकान, देहाती बड़ी इमारत^F (*the country ~s of England*); सदस्यता^F, आसन ग्रहण करनेका अधिकार, सदस्य आदिकी हैसियत^Fसे बैठनेका अधिकार या सीट^F पानेका हक (*have taken two ~s*): अश्वारोहण-आसन (*has a good ~*); घोड़ा, साइकिल^F आदिपर बैठनेका ढंग; बैठनेका तरीका; आसीन करना, आसन देना, बैठनेको स्थान देना, बैठी हुई अवस्था^Fमें रखना, बैठाना, बिठाना (*took up the child and ~ed him on the bookcase*); (p.p.) आसीन, विराजमान, बैठा हुआ; (कमरे, गिरजाघर आदिमें) पीठिका^F लगाना, आसन लगाना, बैठनेके लिए कुर्सियों^F आदिको बिछाना (*is ~ed for 5000*); (कक्षादिके लिए, इतना) बैठनेका स्थान होना, आसन होना, सीटें^F होना; (पायजामा या पतलून^Fके) चूतड़परके भागको ठीक करना, सीट^F लगाना, सीट^Fपर चिथड़ा लगाना, मियानी^F लगाना; कुर्सी^Fकी गद्दी^Fको सुधारना, मरम्मत^F करना; किसी अवस्था^Fमें प्रतिष्ठित करना, स्थापित करना, स्थित करना, किसी विशेष स्थानपर स्थिर करना, जमाना, कायम करना (*a deep~ed disease*); ~ *candidate* निर्वाचित करना, मत देना, चुनना; ~earth, संस्तर मृत्तिका^F, (प्रा० भू०) आसनमृत्तिका^F; ~ *machinery* मशीन^Fको ठीक जमाना; बैठाना, पुर्जे एक दूसरेमें फिट करना; ~ rent गिरजाघरकी एक बैठक^Fके लिए दिया गया भाड़ा; ~stick बैठनेकी छड़ी^F; *take a ~* बैठना; ~ worm (चि०) सूत्रकृमि।

**seated** –'टिड् a. आसीन, आसनस्थ, आसनगत, पीठस्थ।

**seater** –टॅर् n. (विशिष्ट संख्या^Fके यात्रियोंके लिए) इतनी सीटों^Fवाला वायुयान या मोटरकार।

**seating** –टिंग् n. आसनपरिग्रहण, सिंहासनारोहण, बैठनेके स्थानकी प्राप्ति^F, आसन देना, कुर्सी^F देना; ~ accommodation **बैठनेका स्थान;** ~ capacity बैठनेकी जगह^F।

**seatless** –ट्‌लॅस् a. पीठिकारहित, आसनरहित, बिना स्थानके; बिना गद्दी^F या सीट^Fके, बेजीन; बिना गद्दी^Fकी (कुर्सी^F आदि), बिना तलों^F या पेंदी^Fका, बेपेंदा; बेमियानी; सदस्यतारहित, बिना सीट^Fके।

**S.E.A.T.O.** South East Asia Treaty Organization.

**sea-ward** सी'वॅर्ड १. a. (जीव०) **अपतट** (~ *migrant*, ~ *migration*); (परि०) **सागरमुख,** समुद्राभिमुख; २. adv. **समुद्रकी ओर।**

**seaworthiness** सी'वर्दि-निॅस् n. नाव्यता^F, समुद्रयात्रौचित्य, जल-यात्रा-क्षमता^F।

**seaworthy** –र्दि a. नाव्य, समुद्रसमर्थ, समुद्रयात्रोचित, जलयात्रा-योग्य (~ *ship*)।

**sebaceous** सिॅबे'शॅस् a. (चि०) **त्वग्वसा-,** त्वग्वसायुक्त, त्वग्वसामय, तैलाक्त पदार्थयुक्त, स्नेह-, वसायुक्त, वसामय, चर्बीदार, चर्बीला, चर्बीका (~ *gland, follicle, duct* जिसमेंसे चर्बी^F निकले; अथवा ~ *humour* बाल और चर्मको तैलाक्त करनेवाला)।

**sebacic** –बै'सिक् a. वसा-प्राप्त, वसोत्पन्न, वसा-जनित, चर्बी^Fसे उत्पन्न; वसा-विषयक, वसा-सम्बन्धी, चर्बी^Fका,

T. (~ *acid*)।

**sebestan, -en** सिबे'स्‌'टॅन्,-ॲन् n. आलूचा, सबस्तान।

**sebiferous** सेबीफ़ॅरस् a. वसोत्पादी, वसा-जनक, चर्बी^F पैदा करनेवाला।

**sebum** ⊙सी'बॅम् n. (चि०) त्वग्वसाग्रंथिस्राव, (त्रि०) त्वग्वसा^F।

**Sec.** (or Secy.) Secretary.

**sec.** secant; *secundum*, in accordance with; second; section,

**sec** (F) a. शुष्क, सूखी।

**sec** सेक् n. (ग०) व्युकोT,

**secancy** सी(सॅ)'कॅन्सि n. छेदन,छेदकता^F,विभाजकता^F, खण्डकता^F, खण्डन, कटाई^F।

**secant** -न्ट्१. n.(ग०)व्युत्कोज्या^F(व्युत्क्रम कोटिज्या^F), कोटिज्या^F, अवच्छेदक रेखा^F, छेदक रेखा^F, छेदन-रेखा^F, छेदिका^F, छेदनी^F; त्रिज्या^F से सम्बन्धित इस छेदन-रेखका अनुपात; T.; २. a. छेदन (~ *line*), छेदक, विभाजक, काटनेवाला।

**secateur** से'कॅटॅर् n. कर्त्तनी^F, कतरनी^F, कैंची^F।

**secco** से'को १. n. प्लस्तरपरकी चित्रकारी^F; २. a. निस्संग, अमिश्र, साधारण, सादा।

**seccotine** से'कॅटीन् n. (सरेसके स्थानपर काम आनेवाला) एक प्रकारका गोंद; २. v.t. इस प्रकारके सरेस जैसे गोंदसे चिपकाना (*on, together* के साथ)

**secede** सि'सीड्' v.i. (औपचारिक रूपसे किसी संगठनकी सदस्यता^Fसे) पृथक् होना, अपसरण करना, भिन्न मत ग्रहण करना, त्याग देना, सम्बन्ध-विच्छेद करना, छोड़कर दूर होना, (राज०, का०) अलग होना, संग छोड़ना, हट जाना।

**seceder** -'डॅर् n. सम्बन्धविच्छेदक, भिन्नमताश्रित, मतान्तरग्राही, संग छोड़नेवाला, अलग होनेवाला।

**secern** सि'सर्न' v.t. पृथक् करना, अलगाना, अलग करना; (मौतिक०) स्रवन, रसना, रिसना, बहना, चूना, टपकना।

**secernent** -'नॅन्ट् a. स्रावी, च्यावी, रसनेवाला, रिसनेवाला, बहनेवाला, चूनेवाला, टपकनेवाला।

**secernment** -र्न'मॅन्ट् n. (चि०) स्रवणग्रन्थि^F, स्रावी पृष्ठ भाग; स्रवण, च्यवन, रसन, बहाव, रसाव, चुआव, टपकाव।

**secession** सि'से'शन् n. बहिर्गमन, निर्गमन, अपगमन, अपसरण, मतान्तर-अवलम्बन, समाजत्याग, सम्बन्ध-विच्छेद, मतान्तर-ग्रहण, स्वधर्मत्याग, (राज०) पार्थक्य, पृथक्त्व, अलगाव, (का०) अलग होना, फूट^F, अलहदगी^F; *War of S~* (१८६१-५ ई०का अमेरिकाका) अपसारी युद्ध।

**secessionism** -शॅनिज़्म् n. अपसरणवाद, सम्बन्धविच्छेदवाद, सम्बन्धच्छेदनीति^F, पार्थक्यवाद।

**secessionist** -निस्ट् n. अपसरणसमर्थक, सम्बन्धच्छेदवादी, विच्छेदी, पार्थक्यवादी, फूट^F डालनेवाला।

**sech** सेच् n. (ग०) व्युकोति^F, T.

**sec. leg.** secundum legem according to law.

**seclude**[1] सि'क्लूड्' v.t. किसी संगति^F या समुदायसे पृथक् रखना, दूरवर्ती करना, जनसंसर्गसे अलग करना, एकान्तमें रखना, स्वतन्त्र रखना, दूर रखना, निकालना, बाहर करना, परे करना, अलग रखना (~ *one-self from society*)।

**secluded** -'डिड् a. विविक्त, पृथक्कृत, दूरीथित, दूरस्थापित, स्वतन्त्रकृत, एकान्तस्थापित, विजन, निर्जन, एकान्त (~ *spot, life*)।

**seclusion** -'ज़न् n. निर्जन स्थान, एकान्त स्थान, एकाकी स्थल, सूनी जगह^F; निर्जनवास, निर्जनता^F एकान्तता^F, एकान्तवास, निभृतवास,गुप्तावास; संसर्गत्याग, विविक्तता^F, वैराग्य, संयोगविरक्ति^F, पृथकता^F, अकेलापन।

**seclusionist** -ज़ॅनिस्ट् n. निर्जनताप्रिय, एकान्तप्रिय, एकान्तवादी, गुप्तावासप्रिय, अकेला रहनेवाला।

**seclusive** सिक्लू'सिव् a. एकान्त, एकान्तोन्मुख, एकान्तप्रिय, एकान्तताका पक्षपाती, निर्जनता^Fकी ओर प्रवृत्त।

**seclusiveness** -निॅस् n. एकान्तता^F, एकान्तप्रियता^F।

**second**[1]* से'कन्ड् १. n. पूर्ववर्णित (पूर्वकथित) अथवा प्रधान व्यक्ति या वस्तु^F, (भले ही वह दूसरा, छोटा या समान हो); (ग० भौ०) विकला; क्षण, मिनटका साठवाँ भाग, सेकण्ड; (शिथिल रूप) क्षणभर, अल्पकाल, किंचित् समय, थोड़ा वक्त (*wait a ~*); (pl.) हीन कोटि^Fकी सामग्री^F, घटिया किसका माल, रद्दी माल; द्वन्द्वयुद्ध या मुक्केबाजी^Fका (मुष्टि-युद्धमें प्रधान द्वारा चुना हुआ) निर्णायक, निरीक्षक; द्वितीय श्रेणी^F, द्वितीय श्रेणी^F प्राप्त करनेवाला व्यक्ति; दौड़^F आदिमें द्वितीय मनुष्य, दूसरा आदमी; २. a. (स्थिति वि०) द्वितीय (~ *reading*), पहलेके बाद, दूसरा* (*in the ~ place*); T., अनुपूरक, अतिरिक्त सहायक, एक या प्रथमके अतिरिक्त, दूसरा, एक दूसरा (~ *childhood*); अमौलिक, कृत्रिम, अनुकरणात्मक, अधीनस्थ, गृहीत, निम्नपदस्थ, उपाश्रित, अधीन, माध्यमिक, गौण, हीन, आलंकारिक, गौण प्रकारका, माध्यमिक रूपका, छोटा, लिया हुआ, बनावटी, सजावटी, नकली; ~ **advent** ईसाका प्रत्यागमन, पुनरागमन; **~-adventist** ईसाके प्रत्यागमन अथवा पुनरागमनका विश्वासी, पुनरागमनविश्वासी; ~ **ballot** द्वितीय मतपत्र (निर्वाचन-पद्धति^F); **~-best** द्वितीय श्रेणी^Fका, दूसरे दर्जेका; **~-cabin** यात्री जहाजमें दूसरे दर्जेका स्थान; **~cause** द्वितीय करण, गौण करण; ~ **chamber** (द्विसदनीय संसद्^Fका) उच्चतर सदन, पार्लियामेण्ट^Fका अपर हाउस; **~-class** १. n. द्वितीय श्रेणी^F, (रेल०) दूसरी श्रेणी^F, दूसरा दर्जा; २. a. हीन कोटि^Fका, द्वितीय श्रेणी^Fका (~ *class compartment*), निम्न स्थिति^F या गुणका; ~ **coming** ईसाका प्रत्यागमन, पुनरागमन, फिरसे आना;

~ day चन्द्रवार, सोमवार; ~ exchange (का०) पैठ^F, ~ fiddle, violin, *etc.* नीच, अधीनस्थ, छोटा; ~ floor पहली मंजिल^F के ऊपर, ऊपरी या दूसरी मंजिल^F; ~-hand अनव, पुराना (पुस्तकें^F, लकड़ी^F के सामान, कपड़े आदि); अमूल, दूसरे किसी साधनसे प्राप्त, अस्वयंप्राप्त, बासी (सूचना^F, खबर^F); प्रयुक्त, पूर्वप्रयुक्त, अन्य प्रयुक्त, काममें लायी हुई; (किन्हीं छोटी या बड़ी घड़ियों^F में) सेकेण्ड गिननेके लिए अतिरिक्त सुई^F, सेकेण्डकी सुई^F; ~ lieutenant उप-बलपति, सेना^F का पदाधिकारी, फौजी अफसर; ~ mark सेकेण्डका चिह्न ("); ~ nature अभ्यासलब्ध स्वभाव, अभ्यास-जनित प्रवृत्ति^F (*habit is ~ nature*); ~-pair, back, front, तीसरी मंजिल^F में मकानके पीछेका या आगेका कमरा; ~-rate द्वितीय श्रेणी^F या दूसरे नम्बर-का (जहाज); साधारण हीन कोटि^F का, निचली श्रेणी^F का, घटिया; ~'s hand सेकेण्डकी सुई^F, ~ sight (शिक्षा०) **सिद्धदृष्टि**^F, दिव्य दृष्टि^F; ~'s pendulum (यन्त्र०) **सेकण्ड लोलक**, एक सेकेण्डमें एक बार झूलनेवाली लटकन^F; ~teeth वयस्कोंके दाँत, प्रौढ़ोंके दाँत (जो दूधके दाँतोंके बाद आते हैं); ~ thoughts पुनर्विचारके अनन्तर निर्धारित मत अथवा प्रस्ताव, फिरसे गौर करनेके बाद कायम राय^F; *at ~ hand* सुने-सुनाये ढंगसे (न कि मौलिक निरीक्षणके द्वारा) सुनी-सुनाई; *come in, finish*, ~ (दौड़^F में) द्वितीय स्थान प्राप्त करना, दूसरे नम्बरपर आना; *come off ~-best* पराजित होना, रद्दी आना, खराब आना; *play ~ fiddle* गौण होना, किसी दूसरे व्यक्तिके सामने छोटा होना; ~ *in command* कमाण्डिंग अफसर (उच्चतम सेनाधिकारी) से निम्न पदका अधिकारी; ~ *to none* अजेय, अपराजित;

~ axillary, ~ call, ~ channel, ~ cuneiform, ~ engineer, ~ figure, ~ injuries, ~ instar, ~ minor, ~ officer, ~ request, ~ secretary, ~ steward.

**second**² v. t. अनुपूरित करना, पक्षका पृष्ठपोषण करना, सहायता^F करना, जोड़ना, बढ़ाना, हिमायत^F करना, सहारा देना, थामना, सँभालना (*~ words with deeds*); (वाद-विवाद-समिति^F के सदस्यका किसी प्रस्तावके पक्षमें आवश्यक औपचारिक) समर्थन प्रदान करना, समर्थित करना, अनुमोदन करना, पुष्टि^F करना, सहमति^F प्रकट करना; (सेना०, कर्मचारी-समुदायको या अन्य किसी नियुक्ति^F के लिए किसी पदाधिकारीको) अस्थायी अवकाश दे देना, अस्थायी रूपसे कार्यमुक्त करना, हटाना; (पदाधिकारियोंको स्थायी रूपसे एक-दूसरे विभागमें) स्थानान्तरित करना, बदली^F करना, तबादला करना।

**secondariness** –डॅरि-निस् n. अप्रधानता^F, गौणता^F, हीनता^F, द्वितीयकता^F; अधीनस्थता^F, अवलम्बितता^F, आश्रितता^F; अमुख्यता^F, अप्रथमता^F, अमौलिकता^F, आनुषंगिकता^F; पश्चात्कालीनता^F; परवर्तित्व, परिवर्तितता^F।

**secondary** –रि १. n. प्रतिनिधि, तुमाइन्दा; दूसरा स्तर, नीचेकी पर्त^F, गिरजाघरका छोटा उच्चाधिकारी; गौण ग्रह; कीड़ेका पीछेका पंख; पंखके दूसरे जोड़पर उगनेवाला पर; २. a. **अप्रधान** (जीव०, चि०) **गौण**, अनुषंगी, हीन, निम्न; (वन०) **द्वितीय**, (रसा०) **द्वितीयक**, द्वितीयस्थानस्थ, (रसा०) **संचायक**; अधीनस्थ, निकृष्ट, अवलम्बित, आश्रित; व्युत्पन्न, गृहीत; अमुख्य, अप्रथम, अमौलिक, आनुषंगिक, **माध्यमिक**, द्वितीय कोटि^F का, निम्न श्रेणी^F का, अनुपूरक, कम महत्त्वका; पश्चात्कालीन, बादके समयका, निचला; (कृषि०, वन०, जीव०) **परवर्धी**, **परवर्ती**, उत्तरजात; (pl.) **छोटे निशान**; ~ education माध्यमिक शिक्षा^F; ~ planet उपग्रह; ~ school माध्यमिक पाठशाला^F, ~ suffixes तद्धित प्रत्यय;

~ adoptation, ~ air, ~ alcohol, ~ aplasia, ~ arbitration, ~ association, ~ attention, ~ automatic, ~ base, ~ blasting, ~ bronchus, ~ cartridge, ~ cell, ~ circle, ~ circulation, ~ cranium, ~ date, ~ depression, ~ education, ~ elaboration, ~ emission, ~ enrichment, ~ era, ~ evidence, ~ exploitation, ~ form, ~ function, ~ growth, ~ host, ~ infection, ~ internment, ~ laws, ~ line, ~ maximum, ~ minimum, ~ nucleus, ~ oocyte, ~ pairing, ~ panel, ~ period, ~ personality, ~ phloem, ~ picketing, ~ planet, ~ polyploid, ~ position, ~ power, ~ process, ~ quality, ~ race, ~ radar, ~ radials, ~ rainbow, ~ rays, ~ reaction, ~ reactor, ~ resemblance, ~ reserve, ~ rock, ~ root, ~ rule, ~ segmentation, ~ segregation, ~ selection, ~ sensation, ~ similarity, ~ splinter, ~ strike, ~ triangulation, ~ twinning, ~ wall, ~ wave, ~ winding, ~ x-rays, ~ xylem.

**seconde** सॅकॉन्ड्' n. पैंतरा (पटेबाजी^F में)।

**seconded** ⊙ से'कॅन्डिड् a. **उपनियुक्त**।

**seconder** से'कॅन्डॅर् n. प्रस्तावसमर्थक, अनुमोदक, हामी।

**secondly** –लि adv. द्वितीयतः, दूसरे, द्वितीय स्थानमें, दूसरी जगह^F पर, दूसरे नम्बरपर।

**secondment** –मॅन्ट् n. अनुमोदन, अनुशस्ति^F, पक्षपोषण, समर्थन, साहाय्य।

**secrecy** सी'क्रिसि n. गुह्यगोपन, गुह्यता^F, **गुप्तता**^F, रहस्यगोपन, गोपनप्रवृत्ति^F, प्रच्छन्नता^F, गूढ़ता^F, गोपनशीलता^F; संगोपनशीलता^F, **गोपनीयता**^F, संगुप्ति^F, संगोपन, गोपन, **रहस्य**, रहस्यरक्षण, रहस्यपूर्णता^F, छिपाव, भेद या राजको रखनेकी क्षमता^F (*he promised ~*) गुप्तता^F, रहस्यसंरक्षण, रहस्यभाव, गूढ़भाव, अप्रकाशन, अप्रकाशित स्थिति^F (*there can be no ~*

*about*); निर्जनता^F, निर्जनवास; *in* ~ रहस्यमें, भेदमें, एकान्तमें ।

**sec. reg.** *secundum regulam*, according to rules.

**secret*** –क्रिट् १. n. मर्म, गोप्य वस्तु^F, गोपनीय वस्तु^F, गूढ़ वस्तु^F, गुप्त बात^F (*keep a* or *the* ~ प्रकट होनेसे या भेद खुलनेसे बचाना); **रहस्य**, गूढ़ बात^F (*the ~s of nature*); गुप्त बात^F, प्रच्छन्न बात^F, **भेद***, राज (*the ~ of health is temperance, to try again*); लुकाव, छिपाव, दुराव (*in the* ~); (pl.) शरीरके गोपनीय अवयव, गुप्त अंग (पेट, अँतड़ियाँ^F आदि); (रोम० कैथो० चर्च) धर्मानुरागी या पादरीकी एकान्तिक वन्दना^F, गुप्त प्रार्थना^F; २. a. रहस्यपूर्ण, संगोपनशील, गोपनीय, रहस्यमय, भेदपूर्ण; मौन, मौनावलम्बी, वाकसंयत, अछिद्रमय, बन्द, चुप; गोप्य, **गोपनीय**, (वाणि०) **गुप्त** (~ *reserve*), गुह्य, प्रच्छन्न, अदृष्ट, गहन, निगूढ़, गूढ़, अव्यक्त, अप्रकट, अनुद्घाटित, अप्रकाशित, खुफिया (~ *profit, service*); व्यक्तिगत, निजी, प्राइवेट (*arrangement*); (स्थान आदिके सम्बन्धमें) निभृत, शून्य, एकान्त, निर्जन, अलग, सूना; *in* ~ प्रच्छन्नतया, दुरावसे, चोरी-छिपे;

~ ballot, ~ cover, ~ dovetail, ~ enquiry, ~gutter, ~ instruction, ~ language, ~ letter, ~ partner, ~ security.

**secreta** से`क्री'टॅ n. pl. उदासर्ग, उत्सृष्ट पदार्थ ।

**secretagogue** ⊙ –गॉग् n. (चि०) **स्रावल** ।

**secretaire** से`क्रिटेअॅर्' n. लिखनेका डेस्क (जिसमें पेंसिल^F-कलम^F के लिए खाने भी हों) ।

**secretarial** –रिॲल् a. साचिविक, सचिवीय, सचिव-सम्बन्धी, लिपिकीय (~ *staff*) ।

**secretariat(e)** –ॲट् n. (राज०) **मन्त्रालय**, **सचिवालय**, शासनकार्यालय, सचिवका कार्यालय, कार्याध्यक्षका दफ्तर, सेक्रेटेरियट; सचिवालयभवन, सेक्रेटेरियटकी इमारत^F या बिल्डिंग^F; सामूहिक रूपसे लिपिक वर्ग, सरकारी विभागके कार्य-निर्वाहकगण;

~ annexe, ~ branch, ~ circular letter, ~ department, ~ establishment, ~ letter, ~ level, ~ library, ~ memorandum, ~ officer, ~ service.

**secretary*** –क्रिटॅरि n. (राज०) **सचिव***, **मन्त्री**, कर्मसचिव, कार्यवाहक अधिकारी, सिकत्तर, सेक्रेटरी; सचिव मन्त्री (*the S~ of State for Foreign Affairs*); सहायक व्यक्ति, सहकारी (*private* ~); (मुद्रण०) मोटे अक्षरोंके लेखके अनुकरणमें हस्तलिपि^F का टाइप; लिखने-पढ़नेका खानेदार डेस्क; assistant ~ **सहायक सचिव**; deputy ~ (राज०) **उपसचिव**; honorary ~ अवैतनिक सचिव, अवैतनिक मन्त्री; joint ~ **संयुक्त सचिव**; सहसचिव; ~-bird साँपोंको खानेवाली अफ्रीकी चिड़िया^F; ~-general **महासचिव**, ~ of legation *or* embassy दूताधिष्ठान सचिव, राजदूतका मुख्य अधीन एवं उपाधिकारी; S~ of State (अमेरिका और वाटिकनमें) राज्यमन्त्री, प्रधान सचिव एवं विदेश-मन्त्री; under-~ अधीन सचिव, **अवर सचिव** ।

**secretaryship** –शिप् n. सचिवत्व, मन्त्रित्व, सचिवका पद, मन्त्रीका पद, सेक्रेटरीपन ।

**secrete** सिक्रीट' १. v.t. (वस्तु^F, व्यक्ति, स्वयंको) गुप्त स्थानमें रखना, छिपाना, गुप्त रखना, छिपाकर रखना, लुकाना, पोशीदा करना; (शरीर०, अवयव या गिल्टी^F या व्यक्ति आदिके सम्बन्धमें) (जीव०) **स्रवण करना**, स्रवना, उदासर्जन करना, निःसृत करना, स्रवन द्वारा निकालना या अलग करना, उत्पन्न करना, २. v.i. लुकना, छिपना; फरार होना ।

**secreting** –टिंग् n. गोपन, **छिपाना**; निस्सरण, क्षरण, उदासर्जन ।

**secretion** –शॅन् n. गोपन, संगोपन, संगोपन-क्रिया^F, छिपाना, छिपाव, लुकाव, (*the ~ of stolen goods*); (चि०, कृषि०, वन०, रसा०, जीव०) स्रावकर्म, स्रवणकर्म, **स्राव**, (कृषि०) स्रवण, क्षरण, उदासर्जन, निस्सरण, निर्गलन, उद्रेचन, उत्सर्ग, निर्गमन; स्रुत पदार्थ या रस; ~ granule (जीव०) **स्रावी कण** ।

**secretional** –नॅल् a. = SECRETIONARY.

**secretionary** –नॅरि a. स्रावी, क्षरण-शील; निस्सरण-विषयक, निर्गलन-विषयक, निर्गमन-विषयक ।

**secretive** से`क्रिटिव्, सिॅक्री'टिव् a. गोपनकारी, संगोपनशील, रहस्यपूर्ण, छिपाऊ, लुकाऊ, छिपानेवाला; संयतवाक्, स्वयंभावनिग्रही, स्वतः अल्पभाषी, अनावश्यक रूपसे मौनी, मौन, चुप्पा, कम बोलनेवाला; रसस्रावी, निःसारक ।

**secretiveness** –निॅस् n. संगोपनशीलता^F, **गोपनशीलता**^F, रहस्यपूर्णता^F; वाक्संयम, वचनसंयम, अल्पभाषिता^F, मौन, चुप्पापन ।

**secretor** सिॅक्री'टॅर् n. क्षरक; क्षरणकर्त्ता, स्राव करनेवाला, निकालनेवाला ।

**secretory** –रि a. क्षरक, उदासर्जी, स्रवणशील, क्षरण-क्रियाकारी, (वन०) स्रावक, **स्रावी**, क्षरण-सम्बन्धी, स्राव-विषयक;

~ duct, ~ tissue, ~ tubule.

**sect.** section.

**sect** से`क्ट्' n. धार्मिक सम्प्रदाय, धार्मिक श्रेणी^F, धर्मसम्प्रदाय, धार्मिक समुदाय; किसी विशेष दार्शनिक, दर्शनशास्त्र या मतके अनुयायी, मतावलम्बी, समर्थक, भक्त; सम्प्रदाय, पन्थ, मार्ग, मत, शाखा^F, फिरका; छेदन, निदर ।

**sectant** से`क्टॅन्ट् a. (प्रा० भू०) **द्वादशक** ।

**sectarial** –टेअॅरिॲल् a. साम्प्रदायिक, पान्थ (~ *marks*) ।

**sectarian** –ॲन् १. n. साम्प्रदायिक व्यक्ति; (चि०) सम्प्रदायवादी चिकित्सक; २. a. साम्प्रदायिक, सम्प्रदायवादी, स्वपक्षानुसारी, पन्थाभिमानी, धर्मान्ध, सम्प्रदायका

कट्टर अनुयायी; सीमित, संकीर्ण।

**sectarianism** –निज़्म् n. साम्प्रदायिकता^F, सम्प्रदायवाद, पन्थभावना^F, फिरकाबन्दी^F, दलबन्दी^F; संकीर्णता^F।

**sectarianize** –नाइज़् v.t. साम्प्रदायिकता^F उत्पन्न करना, सम्प्रदायवादी करना, साम्प्रदायिक बनाना, साम्प्रदायिक रंग देना।

**sectary** –टॅरि n. भिन्नमतावलम्बी, पन्थी; साम्प्रदायिक पन्थ आदिका सदस्य; प्रोटेस्टेण्ट ईसाई।

**sectile** सेक्'टिल् a. कर्तनीय, छेदनीय, छेदुर, काटने योग्य, काटी जानेवाली।

**section** –शॅन् १. n. कर्त्तन, अवच्छेद, विच्छेद, छेदन, छेद, **उपरिच्छेद, परिच्छेद,** काण्ड, विभाजन, भेदन, (जीव०, प्रा० भूगोल, वन०) **काट**^F, तराश^F; (वाणि०) **अनुभाग,** प्रशाखा^F, प्रवर्ग, विभाग, भाग, अंश, खण्ड, टुकड़ा, हिस्सा; (~*s*) जनपद, मण्डल; सचल भाग, नाव^F या लकड़ी^Fके घर, चलता-फिरता खण्ड; किसी पुस्तक^Fका छोटा उपविभाग, प्रकरण; **धारा**^F, दफा^F; (सेना०) सेना^Fका एक उपविभाग, समाजका विशिष्ट हितोंवाला वर्ग, पल्टन^F या फौज^Fका दस्ता; (सेना०) **सेनामुख;** (सेना०) **खण्ड** (*subject falls into five ~s*); (प्राकृ० इति०) वर्ग, समुदाय; संछेद, काण्ड, अनुभाजन, किसी आकृति^Fका विशिष्ट कोणसे कटाव (*horizontal, vertical ~*); (~ *mark* भी) पुस्तक^F-के परिच्छेद या प्रकरणका चिह्न §; २. v.t. प्रकरणों, वर्गों, विभागों, धाराओं^Fमें व्यवस्थित करना, विभाजित करना, दस्तोंमें क्रमबद्ध करना, बाँटना, टुकड़े करना, हिस्से करना; (गणित) conic ~s परस्पर छेदनकी वक्र-रेखाओं^F का अध्ययन; शंकुक-छेदन-विद्या^F, cross ~ (ग०) **अनुप्रस्थ काट**^F, **अनुप्रस्थ-परिच्छेद; परिक्षेत्र;** microscopic ~ सूक्ष्मदर्शक अंश, (सूक्ष्मदर्शक यन्त्रसे अन्वीक्षणके हेतु किसी वस्तु^Fसे काटा हुआ) क्षीण अंश; ~ block (यन्त्र०) **मंदल गुटका;** (रेल०) **आड़रोध;** ~ cutter अनुभाग बनानेका एक औजार, सेक्सन कटर; ~ of the city ⊙ नगर-भाग, नगरका कूचा, मुहल्ला;

~ cutting, ~ diary, ~ figure, ~-holder, ~ mark, ~ method, ~ modulus, ~ office, ~ officer, ~ orders, ~ plane, ~ position, ~ post, ~ road van, ~ routine, ~ subordinate, ~ train, ~ trenches, ~ working, ~ -writing.

**sectional**–नॅल् a. छेदनात्मक, छेदीय(~ *diameter*); छेदन-सम्बन्धी; वैभागिक, विभागीय, अनुभाग-, अनुभागीय, प्रशाखीय, भागीय; आंशिक (~ *view*);(वाणि०) **वर्गीय;** प्रकरण-विषयक, धारा-सम्बन्धी; अनुच्छेदीय; सेना^Fके वर्ग या शाखा^Fसे सम्बन्धित।

**sectionalism** –लिज़्म् n. सम्प्रदायवाद, वर्गवाद, जातिवाद, फिरकापरस्ती^F।

**sectionalize** –लाइज़् v.t. साम्प्रदायिक बनाना, वर्गीय बनाना, वर्गवादी बनाना; खण्डवृष्टि^Fसे सींचना।

**sector** सेक्'टॅर n. गणितका एक यन्त्र; त्रिज्याखण्ड, वृत्तखण्ड;(गणि०)**द्वैत्रिज्य यन्त्र;** (गणि०) **द्वैत्रिज्य; क्षेत्रक, क्षेत्र, खण्ड,** विपक्षी सेनाओं^F द्वारा अधिकृत स्थानका एक खण्ड, शकल; ~ of sphere *etc.* गोलेका त्रिज्याखण्ड, मण्डल शकल; एक त्रिज्या^Fके आसपास समतल द्वैत्रिज्यकी परिक्रमा^Fके द्वारा निर्मित आकृति^F;

~ commander, ~ controller, ~ display, ~ stores.

**sectorial** से`क्टॉ'रियल a. पन्थविषयक, मांग-विषयक, मत-विषयक, शाखा विषयक, सम्प्रदाय-विषयक, फिरकेका; (गणि०) द्वैत्रिज्य-(~ *harmonic*); कर्त्तनकारी।

**secular** से'क्यूलर् १. n. अधार्मिक पुरोहित, गृहस्थ याजक, गृहस्थ पादरी, दुनियादार पादरी; २.a. शतवर्षीय, एक शताब्दी^F या एक युगमें रहनेवाला, युगावर्ती, युगीय, युगमें एक बार होनेवाला; चिर (~ *equilibrium*), चिरकालीन, **चिरन्तन, चिरकालिक, दीर्घकालिक,** दीर्घकालीन, चिरस्थायी,(~ *progress*);पार्थिव, **लौकिक, लोकपरक, ऐहिक,** ऐहलौकिक, सांसारिक, संसारी, दुनियादार(~ *literature*); व्यावहारिक, लोकव्यवहारका, दुनियावी; अधार्मिक, धर्मविरत, पवित्रतामुक्त, नास्तिक, देवनिन्दक, अयाजकीय, धर्मशास्त्रबाह्य, अदैवी, मठविहारसे बाहर, गैर-मजहबी; असाम्प्रदायिक, सम्प्रदायमुक्त; प्रपंचात्मक, प्रपंची, पाखण्डपूर्ण (~ *affairs*); धर्मोपेक्षी, **धर्मनिरपेक्ष,** अधार्मिक, धार्मिक सत्योंमें शंकाशील, धार्मिक मति-विरोधी; ~ acceleration (ग्रह, नक्षत्र आदिकी) मन्द प्रगति^F, मन्दगमन, धीमी चाल^F; (ऋतु०) **चिरकालिक त्वरण;** ~ arm असैनिक शक्ति^F, गृहशक्ति^F, ~ bird अपनेको भस्म करके पुनः राख^Fसे प्रकट होनेवाला आख्यायिकाओंका पक्षी-विशेष; ~ change धीमा-धीमा किन्तु दृढ़तापूर्ण स्थिर गतिक्रम, सहज परिवर्तन; ~ cooling *or* refrigeration धरती^Fका तरल स्थिति^Fसे जमना, धरती^Fका ठण्डा पड़ना;~ fame स्थायी ख्याति^F; स्थायी कीर्ति^F, चिरप्रसिद्धि^F, टिकाऊ नामवरी^F; ~ games युगावर्ती पर्व युगान्तरमें होनेवाले प्राचीन रोमके उत्सव; ~ hymn (रोमके बहुत समयके उपरान्त होनेवाले) त्योहारों या पर्वोंके भजन, बड़े पर्वोंके भजन; the ~ arm (इति०) असैनिक न्यायक्षेत्र (जहाँपर धार्मिक न्यायालयोंसे कठोर दण्डके लिए अपराधीको भेज दिया जाता था); the ~ clergy गृहस्थ याजक, अनियमित पादरी;

~ cooling, ~ equation, ~ parallax, ~ stagnation, ~ terms, ~ trend, ~ variation.

**secularism** –रिज़्म् n. (राज०) **लोकपरकता**^F, **धर्मनिरपेक्षता**^F, धर्मनिरपेक्षवाद, अधार्मिकता^F, धर्मसत्यशंकाशीलता^F, धर्मशिक्षणविरोधवाद।

**secularist** –रिस्ट् n. & a. धर्मनिरपेक्षवादी, धर्मोपेक्षाकारी, धर्मशिक्षणविरोधवादी।

**secularity** –लै'रिटि n. धर्मनिरपेक्षता^F; पार्थिवत्व, लौकिकता^F, ऐहिकता^F, संसारासक्ति^F, सांसारिकता^F, प्रपंचानुराग, प्रपंचबुद्धि^F, दुनियादारी^F।

**secularization** –लॅराइज़े'शॅन् n. धर्मनिरपेक्षण, धर्म-

निरपेक्षीकरण, अधार्मिकीकरण, धर्मापेक्षी बनाना।

**secularize** –'क्यूलॅराइज़् v.t. धर्मनिरपेक्ष बनाना, अधार्मिक करना, धार्मिक भावनाF से हटाना, सांसारिक बनाना।

**secund** सि'कन्ड' (वन०) एकपक्षप्रफुल्ल, (वन०) एकपक्षकी, एक धुरवर्ती।

**secundines** ⊙से'कॅन्डाइनीज़् n. (चि०) खेड़ीF, जेरीF।

**secundum artem** (L) adv. कृत्रिमतया, अस्वाभाविक ढंगसे।

**secundum naturam** (L) adv. निसर्गतः, स्वाभाविक रूपसे।

**secundum ordidem** (L) adv. क्रमशः, क्रमानुसार।

**secundum quid** (L) adv. कुछ सीमाF तक।

**secundus** सि'कन्'डॅस् a. द्वितीय, दूसरा।

**securable** सि'क्युॲ'रॅबॅल् a. रक्षणीय, सुरक्षणीय; कसने योग्य, बाँधने योग्य, बन्द करने लायक; विश्वास देने योग्य; प्राप्य, पाने योग्य, हस्तगत करने लायक।

**secure** –र्' १. v.t. सुरक्षाF या दृढ़ताF से आबद्ध करना, बन्द करना, घेरना, बाँधना, कसना (*~ prisoner*); (नगर, बन्दरगाह आदिको घेराबन्दीF करके) सुरक्षित करना, बचाना, प्राचीर निर्माण करना, हदबन्दीF करना, किलेबन्दीF करना; सुरक्षित बनाना, प्रतिभूत करना, सुरक्षित रखना, जमानतF देना, गारण्टीF देना (*loan ~d on landed property*); पक्का करना, पुख्ता करना; हस्तगत करना, उपलब्ध करना, प्राप्त करना, पाना, लेना (*have ~d front places*); प्राप्त करनेमें सफल होना, हस्तगत करनेमें कामयाब होना; निरादर करना; २. a. सुरक्षित, अनाक्रम्य, आक्रमणसे रक्षित, हमलेसे दूर; हस्तगत, अधिकृत, अधिधृत, दृढ़तासे बँधा हुआ, मजबूतीF-से बँधा हुआ (*have got him ~*); साफल्ययुक्त, आशापूर्ण, आशामय, आशान्वित, आशावान्, निश्चिन्त (*~ of victory*); विश्वस्त, विश्वसनीय, भरोसेके लायक; दृढ़, पक्का, कायम, सही, ठीकठाक (*a ~ foundation*); निरापद, निर्विघ्न, निरातंक, निर्भय, निःशंक, निश्चिन्त, अशंक, वीतभय, अभय, आशंकामुक्त, संकटमुक्त, बेफिक्र, बेखतरा, बेपरवाह (*a quiet ~ existence*); (प्रा०) निःसंशय, दुविधारहित, दुविधाहीन, भरोसा करनेवाला, भोला (*the ~ hope of salvation*); *a ~ fool* बुद्धू, सीधा-सादा, भोलाभाला, ठगे जाने योग्य; *~ arms* (सेना०) बन्दूकF को सँभालकर पकड़ना (इस प्रकार ताकि घोड़ा बगलF में रहे और भीगने न पावे); *~ vein* (शल्यचिकित्साF या चीरफाड़F में) रगF या नसF को दबाना (ताकि रक्त न बहे)।

**secured** –र्ड्' a. प्रतिभूत, सुरक्षित (*~ claim, loan*)।

**securement** –र्'मॅन्ट् n. रक्षाF, रक्षण, सुरक्षण, प्रतिरक्षण, परिरक्षण।

**securiform** सिक्युॲरिफ़ॉर्म् a. कुठाराकृति, कुठाराकार, कुठार-सदृश, कुल्हाड़ी-जैसा।

**security** सि'क्यूॲ'रिटि n. विशेषणगत अर्थोंमें; निर्भयताF, अभय, निर्विघ्नताF, अत्यधिक निश्चिन्तताF या आत्मविश्वास, निश्चयताF, अतिशय आशावादिताF, निश्शंकताF, शंकाभाव, जरूरतF से ज्यादा इत्मीनान; (अर्थ०) **प्रतिभूति**F, प्रत्याभूतिF करानेवाली वस्तुF; रक्षक, संरक्षक वस्तुF; **सुरक्षा**F; आश्रय, बचाव, पनाहF, आड़F, जमानतF देनेवाली चीजF (*pride should at least be a ~ against meanness*); क्षेम, कुशल; परित्राण, रक्षण, सुरक्षाF, प्रतिभू, न्यास, ऋण, बन्धक, **जमानत**F; **जमानत-पत्र, ऋणाधार**; प्रतिभूपत्र, जमानतनामा, जामिन आदिका प्रमाणपत्र, साख-पत्र; S~ Council (राज०) **सुरक्षा-परिषद्**F;

~ address, ~ arrangement, ~ attendant, ~ bond, ~ capital, ~ classification, ~ deposit, ~ deposit account, ~ deposit interest drafts, ~ documents, ~ engineering, ~ guard, ~-man, ~ measures, ~ officer, ~ orders, ~ paper, ~ policeman, ~ proceedings, ~ stone.

**Secy. T. W.** Secretary, Tribal welfare.

**sedan** सि'डैन्' n. (*~ chair* भी) शिविकाF, पालकीF, नालकीF, डोलीF, डाँडीF, तामझाम, पीनसF; यूरोपकी १७वीं और १८वीं सदीF की सवारीF; बन्द मोटर-गाड़ीF (जिसमें ड्राइवर समेत चार व्यक्ति बैठते हैं);= SALOON ⊙।

**sedate** सि'डेट् a. (व्यक्ति, उसका आचरण, रूप, भाषण या लेखन आदि) सौम्य, शान्त, प्रशान्त, स्थिर, धीर, गम्भीर, समरूप, संयत, सन्तुलित, स्वस्थ, निरुद्वेजित, अचंचल, गम्भीर।

**sedateness** –'निस् n. सौम्यताF, शान्तिF, प्रशान्तताF, स्थिरताF, धीरताF, संयम, सन्तुलन, अक्षोभ, अनुद्वेग, निरुद्वेगभाव, अंचचलताF, गाम्भीर्य, धीरज।

**sedation** –डे'शॅन् n. (औषधF, प्रभाव इत्यादिका) शमन, उपशमन, शान्तिप्रदान, शान्तीकरण, शीतलन।

**sedative** से'डॅटिव् १. n. शामक औषधF; २. a. (ओषधिF, प्रभाव आदि) (कृषि०, चि०) **शामक**, उपशामक, उपशमकारी, शान्तिप्रद, शान्तिकर, शीतल, यातनानिवारक (*~ solution*)।

**se defendendo** (L) adv. आत्मरक्षाF में।

**sedent** सी'डॅन्ट् a. उपविष्ट, आसीन, बैठा हुआ।

**sedentariness** से'डॅन्टॅरि-निस् n. निष्क्रियताF, निरुद्योगशीलताF, कार्यविमुखताF, आलसीपन, बैठा रहनेका स्वभाव, ठलुआपन, सुस्तीF।

**sedentary** –रि १. n. निष्क्रिय या सुस्त व्यक्ति, बैठा रहनेवाला मनुष्य; घातमें बैठी हुई मकड़ीF; २. a. उपवेशनशील, निषादी, निलग्न, कार्यविमुख, (प्रा० भू०) अनूढ़, अलस, निरुद्योगी, निश्चल, गतिहीन, बैठनेका अभ्यस्त, सुस्त, ठलुआ, बैठे रहनेका (जीवन आदि);

आसीन, बैठा हुआ, बैठनेका (~ *posture*); घातमें बैठी हुई, टोह[F] में बैठी हुई (मकड़ी[F]); (जन्तु०) गतिहीन, स्थिर, (जीव०) **अंचल, स्थावर,** एक स्थानपर पड़ा रहनेवाला (~ *bird*); ~ soils (कृषि०) **सूलस्थानी मिट्टी**[F];
~ animal, ~ bird, ~ occupation.

**sederunt** सि`डीअॅ'रॅन्ट n. न्यायालयकी बैठक[F], इजलास।

**sedge** सॅज्' n. वलीक, मुस्ता, कीचड़ या पानीके किनारे उगनेवाली घास[F] की तरहका पौधा; (वन०) **नरकुल आदि;** इस प्रकारके पौधोंका थाला या क्यारी[F]; ~-warbler, -wren कम्पित स्वरमें बोलनेवाला क्षुद्र पक्षी (जो नदी[F]-नालोंमें ऐसे पौधोंके स्थानोंमें पाया जाता है)।

**sedged** –ड्' a. मुस्ता पौधेसे सम्बन्धित; मुस्ता पौधोंसे भरा हुआ।

**sedgy** –'जि a. मुस्ता घासवाला।

**sedilia** सि`डि'लिअॅ n. pl. (sing. *sedile*, क्व०) प्रधान गिरजाघरमें पादरियोंके बैठनेके लिए आसन।

**sediment** सॅ'डिमॅन्ट् n. (रसा०) **कल्क,** क्लेद, निपाद, (प्रा० भू०) **अवसाद,** साद, अवशेष, उच्छिष्ट, शेष, किट्ट, मल, (रसा०, कृषि०, प्रा० भू०) **तलछट**[F], तलौंछ[F], नीचेका मैल, गाद, किय़ट[F];
~ bulb, ~ tank, ~ tester.

**sedimentary** –मॅ`न्'टॅरि a. किट्टयुक्त, (रसा०, कृषि०) **कल्कीय** (~ *rock*), कल्कयुक्त, (कृषि०) उपविष्ट; (कृषि०, रसा०, प्रा० भू०) **तलछटी** (~ *soil*), तलछटीय, सादपूर्ण, (प्रा० भू०) **अवसादी** (~ *clay*), अवसादपूर्ण, नीचेके मैलवाला, तलछटवाला, तलछट-सम्बन्धी, अवसादीय, गादभरा (~ *rock*)।

**sedimentation** –टे'शॅन् n. (प्रा० भू०, चि०) **अवसादन,** (रसा०) **कल्कन,** निःसादन, अवक्षेपण, पंकसंचय, गादसंचय, (रसा०) **तलछटीकरण,** (प्रा० भू०, रसा०) **तलछाटन**[F]; ~ tank (चि०) तलछाटनकुण्ड;
~ constant, ~ equilibrium, ~ process, ~ test, ~ velocity.

**sedition** सि`डि'शॅन् n. विद्रोह, (का०) **राजद्रोह,** शान्तिभंग, व्यवस्थाभंग, जनविप्लव, कलह[F], उपद्रव, विद्रोहात्मक आचरण या भाषण, प्रजाक्षोभ, राजसत्ता[F] के विरुद्ध आन्दोलन।

**seditionary** –नॅरि n. राजद्रोहका प्रोत्साहक, विद्रोह करने या करानेवाला; राज्य या गिरजाघरमें परिवर्तन लानेका आकर्षण या प्रलोभन, फुसलाहट[F]।

**seditionist** –निस्ट् n. राजसत्ताद्रोही, राजसत्तोपप्लवी, विद्रोही, राजद्रोही, जनविप्लवी, राजद्रोहानुवर्ती, राजद्रोही दलका सदस्य, बागी आदमी।

**seditious** –शॅस् a. विद्रोहात्मक, (का०) **राजद्रोहात्मक, राजद्रोहपूर्ण** (~ *agitator*), विद्रोही, राजद्रोही, विप्लवकारी, उपजापक, उपद्रवी, बागी, बगावत[F] से भरा हुआ (~ *speech*)।

**seditiousness** –निॅस n. विद्रोहात्मकता[F], राजद्रोहात्मकता[F], राजद्रोहपूर्णता[F], विद्रोहीपन, राजद्रोहीपन, विप्लवकारिता[F], विप्लवीभाव, बागीपन।

**seduce**[1] सि`ड्यूस्' v.t. (किसी स्त्री[F] को) सतीत्व-समर्पणके लिए **फुसलाना,** चरित्रभ्रष्ट करनेके लिए बहकाना, सत्पथसे डिगाना, छलना; सतीत्व हरना, चरित्रनाश करना, धर्मभ्रष्ट करना; मार्गच्युत करना, पथभ्रष्ट करना, कुपथपर ले जाना, गुमराह करना, भटकाना; पापमार्गमें प्रवृत्त कराना, दूषित कराना, विकृत करना, पापकी ओर आकर्षित करना या प्रेरित करना, **प्रलुब्ध करना,** पाप या अपराधकी ओर लुभाना, शीलापवहन करना, भ्रष्ट करना, बिगाड़ना।

**seducement** –'मॅन्ट् n. सतीत्वहरण, सतीत्वनाश, चारित्र्यभ्रंश; वंचना[F], छल, फुसलाव, बहकाव, बरगलाहट[F]; विमोहन, प्रलोभन, पथभ्रंशन, दुष्कर्ममें प्रवृत्त करनेका कार्य।

**seducer** –'सॅर् n. सतीत्वहर्ता, दूषक, वंचक, बहकानेवाला, **फुसलानेवाला;** विमोहक, **प्रलोभक,** भ्रंशक, पथभ्रष्टकर्त्ता।

**seducible** –सिबॅल् a. दूषणीय, **प्रलोभ्य,** प्रलोभन द्वारा परिचालनीय, भ्रष्ट करने योग्य, फुसलाने योग्य, छलने या बहकाने योग्य; अपराध या पापमार्गमें प्रवृत्त करने योग्य, पथभ्रष्ट करने योग्य, कुपथपर ले जाने लायक।

**seduction** –डक्'शॅन् n. सतीत्वहरण, नारीहरण, शीलापवहन, चरित्रदूषण; **फुसलाना;** फुसलावा, बहकावा; **विलोभन, प्रलोभन,** विमोहन, आकर्षण, दुष्प्रेरणा[F]; प्रतारणा[F], प्रवंचना[F]; विमोहक गुण, आकर्षक गुण, पापप्रेरक वस्तु[F], मोहकता[F], आकर्षणशीलता[F] (प्रायः सहज मनोविनोदके साधन) (*the ~s of a great capital, beauty, the country, etc.*)।

**seductive** –'टिव् a. विमोहक, विमोही, प्रलोभक, प्रलोभनकारी, आकर्षक, फुसलानेवाला, बहकानेवाला।

**seductiveness** –निॅस् n. विमोहकता[F], प्रलोभन, प्रलोभनकारिता[F], फुसलावा, बहकावा; आकर्षणशीलता[F]।

**seductor** –टॅर् n. पथभ्रामक, **प्रलोभक,** दुष्प्रेरक, **फुसलानेवाला,** भटकानेवाला, गुमराह करनेवाला; सतीत्वहर्ता।

**seductress** –ट्रिॅस् n. **प्रलोभिका**[F], **फुसलानेवाली**[F]।

**sedulity** सि`ड्यू'लिटि n. श्रमशीलता[F], निरन्तर उद्योग, अबाध उद्यम, अनवरत प्रयास, अक्लान्त श्रम, मेहनत[F], मशक्कत[F]।

**sedulous** सॅ'ड्यूलॅस् a. अध्यवसायी, उद्योगी, उद्यमी, कार्यशील, क्रियाशील, श्रमशील, प्रयासशील, उद्योगासक्त, अभ्यासी, परिश्रमी, मेहनती, लगनेवाला; (कार्यके सम्बन्धमें) निरन्तर, अनवरत, अविश्रान्त, लगातार (*with ~ care*); श्रमसाध्य; *play the ~ ape* अनुकरणके द्वारा किसी साहित्यिक शैली[F] को अपनाना।

**sedulousness** –निॅस् n. कार्यासक्ति[F], उद्योगशीलता[F], उद्यमपरता[F], प्रयासशीलता[F], परिश्रमशीलता[F], मेहनतीपन; अनवरतता[F], प्रयासशीलता[F], परिश्रमशीलता[F], मेहनतीपन; निरन्तरता[F]; श्रमसाध्यता[F]।

**S.E.E.** East of South East; Senior Electrical Engineer.

**see**[1] सी' n. बड़े पादरीका अधिकारक्षेत्र, धर्ममण्डल (*Holy S~, the ~ of Norwich*)।

**see**[2]* v.t. & i. (*saw, seen*) दृष्टिगत करना, दृष्टि[F] डालना, दृष्टिपात करना, दर्शन करना, देखना*, निगाह[F] डालना, नजर[F] डालना, ताकना (*~s best at night*); निरीक्षण करना, अन्वीक्षण करना, पर्यवेक्षण करना, अवलोकन करना, ध्यानसे देखना, दर्शन करना, लक्ष्य करना, दूर[F]से देखना, परखना, निरखना, गौर करना, गौरसे देखना (*children should be ~n and not heard*); समाचारपत्रसे जानना, अवगत होना, अखबारसे मालूम करना (*I ~ that another speed record was broken yesterday*); बुद्धिगम्य होना, धारणा[F]में आना, अनुभव करना, समझना, सूझना, पकड़[F]में आना, महसूस करना, दिमागमें जमना; निर्णय करना, विचार-प्रभेद करना; अनुमान करना, सोच-विचारकर निकालना, अन्दाज बैठाना, मथकर निकालना, मथना, मनन करना, तौलकर देखना; (अन्वेषण, विचारणा[F] या मनन या खोजबीन[F] आदिके द्वारा) निश्चित करना, दृढ़ करना, स्थिर करना, पक्का करना, ठहराना, बात[F]को मजबूत करना; मनमें बैठाना, ध्यान देना, सोचना-विचारना, ख्याल करना, गौर करना (*cannot ~ a or the joke, point*); सोचकर, विचारकर (*~ing that you do not know it yourself*); गम्भीरता[F]से विचारना, खूब अच्छी तरह सोचना, चिन्तन-मनन करना (*shall never ~ death*), अनुभव प्राप्त करना, अनुभव करना, ध्यानपूर्वक देख जाना, सावधानी[F] एवं सूक्ष्मता[F]से निगाह[F]में देख जाना, ध्यानमें आना, ध्यानपर चढ़ना, निगाह[F]में चढ़ना, स्मरण करना, कल्पना[F] करना, कल्पनाचित्र बनाना, समझना, बूझना, विश्वास करना (*cannot ~ myself submitting to it*); दर्शन पाना, दर्शन करना, देखने या मिलने जाना, जाकर मिलना या देखना, भेंट[F] करना, मिलना, भेंटना, मुलाकात[F] करना, इण्टरव्यू करना (*refused to ~ me, went to ~ him*); स्वतः स्वीकृति[F] देना, स्वेच्छा[F]से सम्मति[F] देना, अंगीकार कर लेना, सह्य समझना, ठीक समझना, कामचलाऊ समझना, अपने-आप मंजूरी[F] देना (*do not ~ being made use of*); मार्गप्रदर्शन करना, रक्षार्थ साथ जाना, मदद[F]के लिए साथ चलना, पहुँचना, रास्ता दिखाना; साथ रहना (और प्रोत्साहन देना), लिवा ले जाना, साथ ले चलना (*may I ~ you home?*); आदर करना, मनमें जगह[F] देना, चिन्ता[F] करना, चिन्ता[F] रखना, परवाह[F] करना, निगाह[F]में रखना; प्रबन्ध करना, व्यवस्था[F] करना; स्थिर करना, निश्चित करना, निश्चित होना, पक्का करना (*~ that it is done*); अन्वेषण करना, परीक्षण करना, परीक्षा[F] लेना, परखना, जाँच-पड़ताल[F] करना (*must ~ into it*); गम्भीरतापूर्वक विचारना, विचार करनेका समय देना, समय लगाना, ध्यान लगाना; दृष्टिकोण रखना, धारणा[F] बनाना, विचार बनाना, सम्मति[F] होना, राय[F] रखना, ख्याल करना (*I ~ life, things, it, differently now*); (जुएमें दाँव लगाने या प्रतियोगिता[F]में दी गयी चुनौती[F]) स्वीकार करना, मान लेना; *~ bright* एक प्रकारका पौधा; *as far as I can ~* अपने पूर्ण ज्ञानके भरोसे जहाँतक मेरी समझ है; *has ~n better*, or *its etc. best, days* कभी अच्छे दिन थे, अब नहीं रह गये; *has ~n service* चतुर है, कुशल है, माहिर है; *let me ~* अच्छा सोच लूँ; *~ about* ध्यान देना, सोचना, विचारना; *~ after* ध्यान रखना; चिन्ता[F] करना, परवाह[F] करना, निगरानी[F] करना, सम्हालना; *~ good* उपयोगी या अच्छा सोचना या समझना, सुविधाजनक समझना; *~ing is believing* अन्तःकरणका अनुभव ही सर्वोत्तम प्रमाण है; *~into millstone, through brick wall* (ला०) असामान्य कुशाग्रता[F], तीव्र एवं दूरदर्शी दृष्टि[F], बुद्धि[F]की असाधारण सूक्ष्मता[F]; *~ life* मनुष्यों और व्यवहारोंका अनुभव प्राप्त करना, जमाना देखना, दुनिया[F] देख रखना; *~ off* विदा[F] करना; *~ out* अन्ततक निरीक्षण करना, अन्ततक देखना; अपेक्षाकृत अधिक चलना या ठहरना; *~ over house* पर्यवेक्षण करना; *~ stars* (सिरपर थप्पड़ मारनेसे) आँखों[F]के सामने तिलमिली दिखाई देना, चक्कर-सा आने लगना; *~ the back* (किसी आगन्तुक या आक्रमककी) पीठ[F] देखना, किसीको जाते हुए या लौटते हुए देखना; *~ the light* उत्पन्न होना, जन्म लेना, पैदा होना, संसारमें आना; जीवित रहना, जिन्दा रहना, *~ red* (ग्रा०) रक्तरंजित वस्तुओं[F]को देखना, खूनी रंगकी चीजें[F] देखना, *~ the sights* दर्शनीय स्थानोंको देखना; *~ thing done* बात[F]को निपटते देखना, कामकी देख-रेख[F] करना; *~ things* सपने देखना, भ्रान्त दृश्य देखना, अप्रत्यक्षमें विचरना; *~ thing through* or *out* काम पूरा करना, बात[F]को सिरे चढ़ाना, करके रहना, अन्ततक पहुँचाना; *~ through* (ला०) धोखेमें न आना, ठगा न जाना; प्रकृति[F] समझ लेना, वास्तविकता[F] जान लेना, सचाई[F] समझ लेना, भाँप लेना, ताड़ जाना; *~ to it that* चिन्ता[F] करना, परवाह[F] करना, ख्याल रखना; *~ visions* भविष्यवक्ता होना, स्वप्नदर्शी होना, दूरद्रष्टा होना; *things ~n* प्रत्यक्ष वस्तुएँ[F], आँखों[F] देखी चीजें[F], कल्पित नहीं; *well ~n* (ग्रा०) अनुभवी, पूर्णानुभवी; कुशल, योग्य, देखे-समझे; *will ~ about it* देखा जायगा, अभी तो टालो; *you ~* समझे।

**seeable** सी'अॅबेल् a. दृश्य, दर्शनीय, देखने योग्य, दिखाई पड़ने योग्य।

**seed*** सीड' १. n. (सामूहिक) दाना, (कृषि०, वन०) **बीज*** (बोनेके लिए); (रसा०) फुटकी; (एक) बीज, बीजाणु, बीजा; शुक्र, वीर्य, रेत, मनी; (बाइ०) सन्तति[F], सन्तान[F], बाल-बच्चे, बच्चे, औलाद[F]; प्रभव, उद्भव, सूत्रपात, श्रीगणेश, आरम्भ, प्रारम्भ, आदि, मूल कारण, प्रधान कारण, बीज, जीव या पौधेका मूल, आदितत्व,

आदि कारण, शुरुआत[F] (*~s of strife, vice*); २. v.t. & i. बीजवपन करना, बीज बोना, बीज बिखेरना, बीज छिड़कना; बीज उत्पन्न करना, बीजकी अवस्था[F]को प्राप्त करना, बीज बनना, बीज गिराना; (फल आदिसे) बीज निकालना, हटाना, बीज अलगाना; सनकी घास[F]से बीज अलग करना या निकालना; (खेलमें) अच्छे प्रतियोगियोंको चुन लेना, कच्चे खिलाड़ियोंमेंसे पक्कोंको छाँटना (मैचोंके लिए); ~bed (कृषि०) **वपनयोग्य भूमि[F], बोने योग्य खेत,** बीजभूमि[F], क्यारी[F]; ~borne (वन०) **बीजोढ,** ~-cake सफेद जीरा मिली मीठी टिकिया[F]; ~-coral छोटे बीजसदृश कणोंवाला मूँगा; ~-corn बीज धान्य या अनाज; ~-drill (कृषि०) **बीजवपित्र, बीज ड्रिल,** बीज बोनेकी मशीन[F], ~-eater बीजभक्षी एक पक्षी; ~ fish शीघ्र ही अण्डे देनेको तैयार मछली[F]; ~-leaf विकसित बीजपत्र, नाभिपत्र, प्रथमपत्र, गर्भदल, आद्यदल; ~-lobe बीजपत्र, नाभिपत्र, गर्भदल, आद्यदल; ~-oysters घोंघेके बच्चे; ~-pearl छोटा मोती; ~-plot क्यारी[F], (ला०) राजद्रोहका प्रमुख क्षेत्र, विद्रोहस्थल, बागियोंका अड्डा; ~-time बीज बोनेकी ऋतु[F] या मौसम; ~-vessel बीजकोष; ~-wool बिनौले अलग करनेके पहलेकी कच्ची कपास[F], *go, run, to ~* बीजावस्था[F]को प्राप्त होना, बीज होना; (ला०) जीर्ण-शीर्ण होना, नीच या अधम हो जाना; *of evil grain no good ~ can come* बोवै पेड़ बबूलका आम कहाँसे खाय; *raise up ~* सन्तति[F] बढ़ाना, बच्चे उत्पन्न करना; *sow the ~s of* प्रवर्तित करना, सूत्रपात करना, प्रारम्भ करना, बीज बोना;

~ bearer, ~-bearing, ~-bearing tree, ~ blower, ~ board, ~ boot, ~ box, ~ bud, ~ coat, ~ coating, ~ cocoons, ~ collection, ~ covering, ~ crops, ~ development, ~ dispersal, ~ dispersal mechanism, ~ dormacy, ~ drill, ~ fall, ~ farm, ~ farmer, ~-felling, ~-field, ~ formation, ~ generation, ~ germination, ~ grain, ~ harrow, ~ heads, ~ infection, ~ kiln, ~-lac, ~ leaf, ~ lymph, ~ machine, ~ measurer, ~ method, ~ multiplication, ~-nursery, ~ oil, ~ plant, ~ plate, ~ pod, ~-potato, ~ production, ~ purity, ~ rate, ~ regeneration, ~ selection, ~ shell, ~shop, ~ size, ~s man, ~-snipe, ~-stalk, ~ stocking, ~ storehouse, ~ stores, ~ supplies, ~ testing, ~ time, ~ treatment, ~ tree, ~ tube, ~ vitality, ~ year.

**seeded** –'डिड् a. प्रौढ़, पक्व, परिपक्व; सबीज, बीजमय, बीजयुक्त, बीजदार; बीजवियुक्त, बीज निकाला हुआ।

**seeder** –डॅर् n. वयक-यन्त्र, खेतमें कूँड बनाने तथा बीज बोने आदिकी मशीन[F], बीजमशीन[F]; किशमिश बोनेका यन्त्र या औजार; अण्डा देनेको तैयार मछली[F]।

**seediness** –डिनिस् n. बीजमयता[F], बीजपूर्णता[F], बिजैलापन; निष्प्रभता[F], कान्तिहीनता[F], ग्लानता[F]; फटेहाली[F]की अवस्था[F]; अस्वस्थता[F], रुग्णता[F]।

**seeding** –डिंग n. (कृषि०) **वपन, बीजन, बीज बोना,** बोना (*~ pit*);

~ attachment, ~ cutting, ~ cycle, ~ device, ~ felling, ~ lath, ~ stage, ~ trough.

**seedless** –ड्'लिस् a. वीर्यहीन; निर्बीज, बीजरहित, बिना बीजका; सन्ततिहीन, सन्तानहीन; मूलहीन, आरम्भहीन, आदि कारणरहित, बिना शुरुआत[F]के।

**seedlessness** –निस् n. (कृषि०) **अबीज धारिता[F]**।

**seed-like** –लाइक् a. बीजवत्, बीज-सा।

**seedling** –लिंग् n. बीजोत्पन्न वृक्ष, बीजसे उगनेवाला पौधा (कलम[F]से नहीं); (कृषि०) **बीजू, पौद[F], रोप;** नवपादप, छोटा मृदुल पौधा; क्षुद्र बीज, अंकुर (*~ infection*);

~ coppice, ~ crop, ~ establishment period, ~ foliage, ~ forest, ~ growth, ~ mortality, ~ plants, ~ regeneration, ~ roots, ~ stage, ~ table, ~ tree, ~ weed, ~ year.

**seedy** –'डि a. बीजमय, बहुबीज, बीजयुक्त, बीजपूर्ण, बीजभरा, बिजैला, बीजदार, बीजल; (बोल०) निष्प्रभ, कान्तिहीन, म्लान, मलिन; निष्क्रिय, क्रियाहीन, अव्यवहार्य, सुस्त; जीर्ण, शीर्ण, फटे-पुराने कपड़ोंमें, चीथड़ोंमें, पुराना-सा; अस्वस्थ, रुग्ण, रोगी, बीमार, मरीज; ~ toe घोड़ेके पाँवका एक रोग, खुरकी बीमारी[F]।

**seeing**[1] सी'इंग् n. दृष्टि[F], निगाह[F]; ~ condition (ऋतु०) **देखनेकी सुविधा[F]**।

**seeing**[2] conj. जबकि, ऐसा होनेपर, इसलिए कि।

**seek** सीक्' v. t. & i. (*~ sought*) अनुसन्धान करना, अन्वेषण करना, पता लगाना, ढूँढ़ना, तलाश[F] करना, खोजना; ढूँढ़ लेने या पानेके लिए चेष्टा[F] करना, यत्न करना, इच्छुक होना या कोशिश[F] करना, चाहना (*what are you ~ing ?*); (किसी स्थानपर या किसी व्यक्तिके पास परामर्श या स्वास्थ्यलाभके लिए) जाना, भेंट[F] करना, मिलना; उद्देश्य मानकर अनुकरण करना या अनुगमन करना, करनेका प्रयास करना, चेष्टा[F] करना; (किसीकी वस्तु[F]) माँगना, पूछना; ध्येय बनाना, लक्ष्य बनाना, उद्देश्य बनाना, लक्षित करना, निशाना बनाना; (स्थान, पात्रकी) तलाशी[F] लेना, तलाशना, ढूँढ़ लेना, पाना; (प्रा०) (किसी स्थान या व्यक्तिके पास) शरण[F]के लिए आना, सहायता[F]के लिए कइयोंकी संख्यामें पहुँचना; विनय[F] या याचना[F] करना, प्रार्थना[F] करना; ~-no-further शीतकालीन रक्तिम सेब; *is to ~* or *much to ~* अल्प प्राप्त है, अभाव है, अप्राप्त है, दुर्लभ है, कम है, अन्विष्य है, अभी उपलब्ध नहीं है, मिलती नहीं है (*politeness is much to ~among them*);

~ *after* खोज^F^में निकलना, ढूँढ़ने निकलना; ~ *dead!* मारे हुए शिकारको खोजो (इस प्रकार पालतू शिकारी कुत्तेको आदेश); ~ *for* खोज^F^में होना, तलाश^F^में रहना; चाहना; ~ *out* खोज^F^ लेना, पता पा लेना, ढूँढ़ निकालना, सुराग^F^ लगा लेना।

**seeker** –'कॅर् n. अनुसन्धानकर्त्ता, अन्वेषणकर्त्ता, (जीव०) अन्वेषक, खोजनेवाला, पता लगानेवाला, तलाश^F^ करनेवाला; निवेदक, प्रार्थक; प्रयत्नकर्ता, उद्योगी; ध्येयवान्, लक्ष्यवाला।

**seel** सील्' v.t. (बाजकी) आँखें^F^ मूँदना, अन्धा करना।

**seem*** सीम्' v.i. प्रतीयमान होना, बोध होना, प्रतीत होना*, ज्ञात होना, साक्षात् होना, भासना, मालूम होना, मालूम पड़ना, लगना*; प्रत्यक्ष होना, दृष्टिगत होना, प्रकट होना, अनुभव होना, स्पष्ट रूपसे देखा जाना, करनेके लिए सुझाई पड़ना, दिखाई देना, दिखाई पड़ना, नजर^F^ आना, जाहिर होना (*~s to be a good fellow; ~s to have died*); यथार्थ प्रतीत होना, वास्तविक लगना, सूझ पड़ना, जान पड़ना, मालूम होना, ठीक जँचना (*it ~s you were lying*); *do not ~ to* (ग्रा०) किसी प्रकार नहीं (*I do not ~ to like him, fancy it*); *me ~s* (प्रा०) लगता है; ~ *good to* उपयुक्त या उचित लगना, उपयुक्त जँचना, अच्छा मालूम होना; *what ~eth him good* (प्रा०) जो भी वह पसन्द करे, जो भी उसे अच्छा लगे।

**seemer** –'मॅर् n. व्यपदेशक, बहाना करनेवाला; प्रतीयमान होनेवाला; बोधमें आनेवाला, भासित होनेवाला; अनुभूत होनेवाला, स्पष्ट लक्षित होनेवाला।

**seeming** –मिंग् a. प्रतीयमान, आभासी, आभासमान्, बोधमें आनेवाला, भासित होनेवाला; प्रकट, दृश्यमान, स्पष्ट, प्रत्यक्ष, बाह्य, व्यक्त; कल्पित, दिखावटी, बनावटी; अयथार्थ, अवास्तविक, कृत्रिम, दिखावेका, नकली, झूठा, ऊपर-ऊपरका (*a ~ friend, sincerity*)।

**seemingness** –निंस् n. प्रतीयमानता^F^, प्रकटता^F^।

**seemliness** –म्'लिनिंस् n. भद्रता^F^, उत्तमता^F^, शिष्टता^F^, भद्रौचित्य, औचित्य, उपयुक्तता^F^, सुसंगति^F^, सुन्दरता^F^, अच्छाई^F^, दिखावट^F^, सजावट^F^।

**seemly** –लि a. & adv. भद्र, भद्रोचित, उत्तम, उचित, शिष्ट, उपयुक्त, युक्त, सुसंगत, शोभन, सुन्दर, ठीक; अच्छा, सुहावना, खूबसूरत।

**seen** सीन्' SEE का भू० कृ०।

**seep** सीप्' v.i. रिसना, चूना, टपकना।

**seepage** –'पिज् n. (प्रा० भू०, यन्त्र०) उत्स्यन्द, उत्स्यन्दन, (कृषि०, परि०) प्रस्राव, स्राव, स्रवण, क्षरण, चुआव, टपकन, (यन्त्र०, प्रा० भू०) रिसन, रिसना; (चि०) अनवरत मलाशयिक द्रवनिषेक।

**seer**[1] सीअॅर् n. भविष्यद्द्रष्टा; भविष्यवक्ता, ऋषि, भाविदर्शी, भविष्यदर्शी, दूरदर्शी, दीर्घदर्शी, सिद्धपुरुष, अज्ञात बात^F^को देखने और कहनेवाला, पैगम्बर, नबी।

**seer**[2] n. सेर (तौलने या नापनेका)।

**seesaw** सी'सॉ १. n. सी-सौ खेल (जिसमें दो बच्चे तख्तेके दोनों सिरोंपर बैठकर ऊपर-नीचे झूलते हैं); झूलनेका सन्तुलित तख्ता, ढेंकुल; २. v. i. इस तख्तेका खेल खेलना, सीसौका खेल खेलना; झूलेके तख्तेकी भाँति नीचे-ऊपर चलना, नीचे-ऊपर होना; नीति^F^में अस्थिर होना, दुविधा^F^में होना, अपने मन्तव्यमें डाँवाडोल होना; ३. a. आन्दोलक, नीचोपरिक, उन्नतानत, आरी^F^की भाँति आगे-पीछे गतिवाला, आगे-पीछेकी चालवाला (~ *motion*); *go ~* अस्थिर होना, अनिश्चित होना, दुविधा^F^में होना, डावाँडोल होना।

**seethe** सीद्' v.t. & i. (ला०) आन्दोलित करना, उत्तेजित करना, क्रुद्ध करना, ताव दिलाना, जोश दिलाना (*enthusiasm ~ing in his brain*); आन्दोलित होना, उत्तेजित होना, क्रुद्ध होना, उबल पड़ना, उबलना, तावमें आना, ताव खाना, गुस्सा होना, जोशमें आना; उबालना, उबालकर पकाना; खौलना, खौलाना, ताव आना, ताव देना (प्रा०; *thou shalt not ~ a kid in his mother's milk*)।

**seg** से'ग' n. षण्ढ बलीवर्द, बधिया बैल।

**segar** सि'गार्' n. CIGAR का प्राचीन रूप।

**seginus** से'गिनॅस् n. (गणि०) तृतीय भूतेश, T.

**segment** से'ग्'मॅन्ट् १. n. विच्छेद, छिन्न अंश, खण्ड, भाग, टुकड़ा, फाँक^F^, वृत्तखण्ड; छिन्नांश, (किसी आकृति^F^का रेखा^F^ आदिके द्वारा) कटा हुआ भाग; ⊙ वर्ण, व्यंजन; २. v.t. & i. अंशोंमें विभाजित करना, खण्डोंमें विभक्त करना, खण्ड-खण्ड करना, खण्डोंमें विभक्त होना, विभाजित होना, खण्डशः विभक्त होना, टुकड़ोंमें बँटना, दरार^F^ पड़ना; (श०र०शा०) कोरकविन्यासके द्वारा पुनः उत्पन्न करना; ~-gear दन्तुर चक्रक, दाँतेदार गरारी^F^, ~ of a circle वृत्तखण्ड, अवधा; ~ of line रेखाखण्ड, दो बिन्दुओंके मध्यका किसी रेखा^F^का अंश; ~ of sphere गोलीय खण्ड; ~-rack दन्तुर सम्पीडन-यन्त्र, दाँतेदार शिकंजा; ~-saw वृत्तखण्ड, दाँतेदार आरा, गोलाकार आरा, गोल चिराई^F^ करनेवाला आरा; ~-valve खण्डयुक्त द्वार अथवा किवाड़, टूटनदार किवाड़; ~-wheel दन्तुर चक्र, दाँतेदार पहिया।

**segmental, segmentary** –मे'न्'टॅल, –टॅरि aa. खण्ड-, खण्डीय, खण्डयुक्त, खण्ड-सम्बन्धी, टुकड़ेदार (~ *arrangement*); ~duct खण्ड-प्रणाली^F^;
 ~ arch, ~ gland, ~ interchange, ~ movements, ~ reflex, ~ theory.

**segmentate** –टॅट् a. विच्छिन्न, छिन्न, खण्डित, भाजित, टुकड़े किया हुआ।

**segmentation** –मॅन्टे'शॅन् n. विच्छेद, विभाजन, (जीव०, चि०) खण्डीभवन, एक कोष या कोषाणुसे अनेक कोषों या कोषाणुओंकी रचना^F^; ~ nucleus (चि०) खण्डनशील केन्द्रक।

**segmented** –'मॅन्टिड् a. (जीव०) सखण्ड, खण्डित (*~cist, ~ worm*), खण्डयुक्त, विभाजित।

**segno** सेन्'यो n. (संगीत) आवृत्ति चिह्न $.

**segregable** से'ग्रिगॅबॅल् a. विच्छेद्य, वियोज्य, पृथक्क-

रणीय, अलग करने योग्य।

**segregate**[1] –गेट् v.t. & i. स्वतन्त्र करना, विच्छिन्न करना, वियुक्त करना, सम्बन्धमुक्त करना, पृथक् करना, अलगाना, हटाना, काट लेना; समूहसे अलग होना, विच्छिन्न होना, विलग होना, पृथक् होना, कटना; रेखाओं[F]में जमा होना।

**segregate**[2], **segregated** –गेट्, –गेटिड् aa. स्वतन्त्र, विच्छिन्न, वियुक्त, वियोजित, सम्बन्धमुक्त, पृथक्कृत, पृथक्, अलग, अलग रखा हुआ; (जन्तुवि०) असंयुक्त, निःसंग, एकान्त, एकमात्र; सरल।

**segregation** –गे'शॅन् n. वियोग, (वन०, यंत्र०, चि०) **वियोजन**, प्रवियोजन, **विसंयोजन**, पार्थक्य, विश्लेष, (कृषि०, वन०, यंत्र०, चि०) **पृथक्करण**, **अलगाव**, हटाव, विलगाव; अलग करना;
~ accommodation, ~ area, ~ camp, ~ law, ~ leave, ~ shed.

**segregative** –'ग्रिगेटिव् a. पृथक्कारी, पृथक्करणशील, अलग करनेवाला, अलगाववाला।

**seiche** शेश्' n. (विशे० स्वीटजरलैण्डमें झीलों[F]का) (ऋतु०) **जलदोलन**, तलस्पन्दन, तल-कम्प, तल-परिवर्तन, पेटेकी ऊँचाई[F]-निचाई[F]में उथल-पुथल[F]।

**seidlitz powder** से'ड्लिज् पॉउ'डॅर् n. मृदुविरेचक चूर्ण, एक प्रकारकी रेचक या दस्तावर ओषधि[F], सिडलिस पाउडर।

**seigneur, seignior** सेन्यर्', सेन्'यॅर् n. भूस्वामी, सामन्त, जागीरदार, ताल्लुकेदार, रईस; grand ~ सामन्त महान्, उच्च-श्रेणी[F] या पदवी[F]का रईस।

**seigneurial** –न्युऑ'रिॲल् a. भूस्वामीय, सामन्तीय, भूस्वामी-विषयक, सामन्त-सम्बन्धी, जागीरदार-सम्बन्धी, ताल्लुकेदार-सम्बन्धी, रईसका।

**seigneury** सी'न्यॅरि n. = SEIGNIORY.

**seignior** सेन्'यॅर् n. = SEIGNEUR.

**seign(i)orage** –रिज n. मुद्राओं[F] या सिक्कोंपर सामन्त या सम्राट्का अधिकार; टंकणप्रलाभ, (अर्थ०) **सिक्का-ढलाई-मुनाफा**, सामन्त या सम्राट्का कर।

**seigniorial** –योऑ'रॅल् a. सामन्ती, जागीरदारोंका, ताल्लुकेदारोंका, जमींदारी[F]का, जमीदार-सम्बन्धी।

**seigniory** –'यॅरि n. प्रभुत्व, स्वामित्व, प्रभुसत्ता[F], राजसत्ता[F], सत्ता[F], प्रभुता[F], सामन्ती स्वामित्व; भूस्वामी[F], सामन्त या जागीरदारका क्षेत्राधिकार, प्रदेश, इलाका, जागीर[F]; मध्ययुगीन इटलीके गणतन्त्रकी नगरपालिका परिषद्[F] या म्युनिसिपल काउन्सिल।

**seine** सेन्', सीन्' १. n. (मछली[F] मारनेका) महाजाल, बड़ा जाल; २. v.t. & i. बड़े जालसे मछली[F] पकड़ना, मछली[F] फँसाना; ~-gang महाजालियोंका समूह, बड़े जालवाले मछुवोंका झुण्ड; ~ net (जीव०) **कोना जाल**।

**seiner** सी'नॅर् n. पाशक, महाजालके द्वारा मछली[F] मारनेवाला, महाजालक मछुवा।

**seise** सीज्' v.t. वैध अधिकारमें रखना, कानूनी कब्जेमें रखना।

**seised** –ड्' a. अधिकृत, अधिधृत, कानूनन कब्जेमें।

**seisin** सी'जिन् n. दे० SEIZIN; (का०) **कब्जा**।

**seism** साइज्म् n. (ऋतु०) **भूकम्प**, भूचाल।

**seismal** साइज्'मॅल a. दे– SEISMIC.

**seismatical** –मै'टिकॅल् a. भौकम्पिक।

**seismic, seismal** –'मिक्, –मॅल aa. भौकम्पिक, **भूकम्प-**, **भूकम्पी**, भूकम्पीय, भूचाली; भूचाल या भूकम्प-सम्बन्धी (*sea-wave*);
~ detectors, ~ prospecting, ~ seawave, ~ wave.

**seismicity** –मि'सिटि n. भूकम्पका आधिक्य या प्राचुर्य; (ऋतु०) **भूकम्पनीयता**[F], भूकम्पग्रस्तता[F], भूकम्पका प्रभाव।

**seismism** ⊙–मिज़्म् n. भूचलन, भूकम्पन, भूकम्पका घटित होना।

**seismo-** –मॅ भूकम्प- (*~ogram, ~ometer, ~oscope, ~ography, ~ometry, ~oscopic, ~ology*)।

**seismogram** –'मॅग्रैम् n. भूस्पन्दन-लेख, (भौ०) **भूकम्प-लेख**, **भूकम्प-अभिलेख**, सीस्मोग्राम।

**seismograph** –'मॅग्राफ् n. (भौ०) भूकम्पलेख, भूकम्पलिख, (प्रा० भू०) **भूकम्पलेखी**, भूचाल-सूचक यन्त्र, भूकम्प-यन्त्र।

**seismographer** –मॉ'ग्रॅफॅर् n. भूकम्पलेखक।

**seismographic** –मॅग्रै'फिक् a. भूस्पन्दनचित्र-विषयक, भूकम्प-यन्त्र-सम्बन्धी।

**seismography** –मॉ'ग्रॅफि n. भूकम्प-वर्णना[F], भूस्पन्दन-शास्त्र, भूचाल-विद्या[F], भूकम्प-विज्ञान।

**seismologist** –'लॅजिस्ट् n. भूस्पन्दनशास्त्री, भूकम्पविज्ञानी, भूचालवेत्ता, भूकम्पवैज्ञानिक।

**seismology** –जि n. भूस्पन्दन-शास्त्र, भूचाल-विद्या[F], (प्रा० भू०) भूकम्पविद्या[F], (ऋतु०) **भूकम्पविज्ञान**।

**seismometer** –'मिटॅर् n. (ऋतु०) **भूकम्पमापी**, भूकम्पमान, भूस्पन्दन-वेग-मान, भूचाल-वेगमापक, भूकम्प-वेग-मापक यन्त्र।

**seismonastic** ⊙साइज़्मॅनैस्'टिक् a. (वन०) **स्पर्श अदिश प्रेरित**।

**seismonasty** ⊙–'मॅनैस्टि n. (वन०) **स्पर्श अदिश प्रेरणा**[F]।

**seismoscope** –ज़्'मॅस्कोप् n. भूकम्पेक्ष, भूस्पन्दन-दर्श, भूचालदर्शक, भूकम्पदर्शक यन्त्र, सीस्मोग्राफ।

**seity** सी'इटि n. स्व, आत्मा, खुदी।

**seizable** सी'ज़ॅबॅल् a. अधिकरणीय, आधिपत्यके योग्य, अधिकार करने योग्य, कब्जा करने लायक, जब्त करने लायक, कुर्क करने लायक।

**seize** –ज़्' v.t. & i. (कानून) अधिकृत करना, अधिकारमें करना, अपने कब्जेमें लाना; (निषिद्ध वस्तुओं[F], प्रलेख (दस्तावेज) आदिपर) कानूनी अधिकार या वारण्टके द्वारा अधिपत्य करना, स्वत्व जमाना, रोध करना, निरो-

करना, कब्जा करना, दखल करना, जब्त करना, कुर्क करना; अकस्मात या बलपूर्वक अपहरण करना; (का०) **अभिग्रहण करना,** बलात् अधिकार करना, धर लेना, छीनना, **पकड़ना,** झपटना, लपकना, हथिया लेना, जबरन ले भागना; (नौवि०) **डोरीᶠसे बाँधना,** मनोगत करना, धारण करना, ग्रहण करना, अधिगत करना, अच्छी तरह समझ लेना, जल्दीᶠसे साफ तौरपर जान लेना (~ *an idea, the point*); किसी वस्तुᶠको उत्सुकतापूर्वक हस्तगत करना, तीव्रताᶠसे पकड़ना, तेजीᶠसे लेना, जल्दीᶠसे हथियाना (~ *upon a chance* or *pretext*); (नौवि०) खूब कसकर बाँधना, रस्सीᶠसे बाँधना, रस्सीᶠसे अच्छी तरह कसना, जकड़ना (~ *ropes together*); (मशीनोंᶠका) अनावश्यक घर्षण या तापके कारण रुक जाना, बन्द हो जाना, थक जाना, जकड़ जाना; ~ one *up* कोड़े लगानेके लिए जहाजके मस्तूलसे रस्सीᶠसे बाँधना ।

**seized** –ड्' n. (~ *of* में) अधिगृहीत, अभिधृत, संसक्त, पकड़ा हुआ (~*packages*); अभिभूत (*was ~d, by apoplexy, with remorse* or *panic*); अवगत, अधिगत (*stand ~ of*) ।

**seizer** –'ज़र् n. SEIZOR.

**seizin, seisin** सी'ज़िन्, सी'जिन् n. (कानूनी) अधिग्रहण, उन्मुक्त भूम्यधिकारके द्वारा भूमिपर आधिपत्य, माफीᶠकी जमीनᶠपर कब्जा करना; इस प्रकारसे आधिपत्य-में की गयी भूमिᶠ; इस प्रकारका भूमि-आधिपत्य कार्य, धृतकरण, जमीनᶠकी कब्जेदारीᶠ ।

**seizing** सी'जिंग् n. (प्रायः pl.) अधिकार, पकड़-जकड़ᶠ, **डोरी बन्ध,** बाँधनेका कार्य ।

**seizor** –ज़र् n. (कानूनी) आधिपत्यकर्ता, अपहारक, रोधकर्ता, ग्राहक, अधिकार करनेवाला, कब्जा करनेवाला, जब्त करनेवाला, कुर्क करनेवाला ।

**seizure** –ज़्र् n. क्रियागत अर्थोंमें; (कानून) **अभिग्रहण,** (नौवि०) निग्रहण; **कब्जा; जाम होना;** धारण, पकड़ना; आकलन; (निदान) अपस्मार, मूर्च्छाᶠ रोगोंका आकस्मिक आघात, आवेश, आक्रमण, बीमारीᶠका दौरा, मर्जका हमला ।

**sejant** सी'जंन्ट् a. (अगले पैरोंको खड़ा करके) स्थित, बैठा हुआ (पशु) ।

**sejm** सेम् n. सेम (पोलैण्डकी संसद्ᶠका निम्न सदन) ।

**sejugous** सी'जुगस् a. षड्दल-युग्म-, षड्दलयुग्मी, षट्पत्रयुग्म, छः जोड़े पत्तियोंवाला ।

**selamlik** (Turk.) से`लाम्'लिक् n. (तुर्की घरोंमें) पुरुष-कक्ष, पुरुषोंका कमरा, मर्दाना कमरा ।

**seldom** से`ल्'डम् adv. क्वचित्, कदाचित्, यदा-कदा, विरल, विरला, विरले ही, बहुत कम, कभी-कभी, जब कभी (~ or *never*); दैवात् ।

**select** सि'ले`क्ट्' १. v.t. प्रवरण करना, मनोनीत करना, निर्वाचित करना, उत्कृष्ट या उत्तमको चुनना, वरण करना, छाँटना, पसन्द करना (~ *your own play-mates*); २. a. प्रवर, मनोनीत, निर्वाचित, उत्कृष्ट, उत्तम, विशिष्ट, उम्दा, चुना हुआ, खास खास; (समुदाय, समाज आदिके सम्बन्धमें) विशिष्ट, प्रवरजन-सीमित, असार्वजनिक, असाधारण, सदस्योंको प्रवेश देनेमें सावधान; ~ cadre प्रवर संवर्ग; ~ committee **प्रवरसमितिᶠ,** चुनी समितिᶠ, छोटी संसदीय समितिᶠ; ~man ⊙ (न्यूइंग्लैण्डके नगरमें प्रतिवर्ष निर्वाचित) पारिषद् (एक सदस्य); ~ post प्रवरपद ।

**selected** –'टिड् a. प्रवृत्त, बढ़िया (~*person, site*); (भौ०) **वरित** ।

**selection**⁕ –'शंन् n. मनोनीत विषय, निर्वाचित वस्तुᶠ, वरिष्ठ, चुना हुआ या छाँटा हुआ माल (*a fine ~ of summer goods*); (जीव०) निर्वाचन, **चयन,** संग्रह, संकलन, प्रवरण, (कृषि०, वन०, जीव०) **वरण,** वृत्तिᶠ, (कृषि०) **चुनाव,** चाहना; पसन्दᶠ⁕, पसन्दगीᶠ, **छाँटᶠ,** (*what is your ~ ?*); (प्राणिवि०) अनेक प्रकारसे उन पौधों और पशुओंकी जातियोंᶠका चयन (जो विकास-वादी सिद्धान्तके अनुसार जीवित रहनेके योग्य हैं, *natural ~*);

~ advantage, ~ basis, ~ board, ~ centre, ~ committee, ~ coppice method, ~ coppice system, ~-cum-improvement, ~-cum-improvement working circle, ~ felling, ~ forest, ~ grade, ~ method, ~ power, ~ principle, ~ system, ~ thinning, ~ working.

**selective** –'टिव् a. (भौ०) **वरणात्मक, वरणक्षम,** (ग०) **चयनात्मक,** चयनशील, साम्वरणात्मक, चुनने योग्य, छाँटने लायक (~*absorption, reduction*); सुविशिष्ट (~ *activity*); ~ service ⊙ फौजᶠमें जबरदस्ती भर्तीᶠ;

~ absorption, ~ action, ~ agency, ~ ~ conditioning, ~ cutting, ~ fading, ~ fertilization, ~ harvesting, ~ finding, ~ maturation, ~ reception, ~ reflection, ~ response, ~ scattering, ~ synthesis, ~ values.

**selectivity** (सि`)सीले`क्'टिविटि n. वरणात्मकताᶠ, **वरणक्षमताᶠ,** प्रत्यावृत्तिᶠ, **चयनात्मकताᶠ, चयनशीलताᶠ,** चुन जानेकी योग्यताᶠ, छाँटने लायक होना; सुविशिष्टताᶠ ।

**selectness** सि'ले`क्ट'निस् n. प्रवरताᶠ, उत्कृष्टताᶠ, उत्तमताᶠ, विशिष्टताᶠ, असाधारणताᶠ, बढ़ियापन ।

**selector** –'टर् n. प्रवरणकर्ता, (विद्यु०) **संवरक,** वरक, चयनकर्ता, चुननेवाला, छाँटनेवाला; ~ fork **विभाजक काँटा** ।

**selenate** से`'लिनेट् n. मेचीय, सिलीनी शोरा, सिलीनी तेजाबका नमक ।

**selenian** ⊙ सिले`'निअन् a. चान्द्र, चान्द्रमस, चन्द्रमा-विषयक, शशि-सम्बन्धी, चाँदका ।

**selenic** सि'ले`'निक् a. मेचाम्लिका, सिलीनियम-सम्बन्धी;

संयम, आत्मदम, इन्द्रियजय, अपनी वृत्तियोंF को वशमें करनेकी शक्तिF ।

**self-complacent** –कॅम्प्ले'सॅन्ट् a. आत्मतुष्ट, आत्मसन्तुष्ट, आत्मतृप्त, अपने-आपमें मस्त ।

**self-conceit** –कॅन्सीट्' n. अहम्, अहंकार, आत्माभिमान, ममत्व, स्वाभिमान, खुदपसन्दीF ।

**self-conceited** –'टिड् a. अहंकारी, आत्माभिमानी, स्वाभिमानी, खुदपसन्द ।

**self-condemned** –'कॉन्डे'म्ड् a. आत्मगर्हित, स्वयंकलंकित, आत्माभियुक्त ।

**self-confidence** –कॉन्'फ़िडॅन्स् n. आत्मप्रत्यय, (दर्श०) **आत्मविश्वास**, अपनी क्षमताF पर विश्वास, अपने-आपपर भरोसा (*he lacks* ~) ।

**self-confident** –न्ट् a. आत्मप्रत्ययी, आत्मविश्वासी, अपनेपर भरोसा करनेवाला ।

**self-conjugate** –कॉन्'जुगॅट् n. स्वानुबद्ध (~ *triangle*) ।

**self-conjugation** –गे'शॅन् n. आत्मसंयुग्मन ।

**self-conscious** –कॉन्'शॅस् a. (द० शा०) आत्मप्रबुद्ध, आत्मज्ञानी; आत्मचेतन, स्वचेतन, आत्मसजग, आत्मचिन्तित ।

**self-consciousness** –नि'स् n. आत्मज्ञान, आत्मबोधः आत्मचेतनाF, स्वचेतनाF, जागृत, अहं; झेंपF ।

**self-consistency** –कॉन्सिस्'टॅन्सि n. (शिक्षा०, दर्श०) **स्वसंगतिF, आत्म-संगतिF** ।

**self-consuming** –कॅन्स्यू'मिंग् a. आत्मोपभोगकारी, स्वयंक्षयकारी, आत्मविनाशशील, स्वयं उपभुक्त होनेवाला ।

**self-contained** –कॅन्टेन्ड्' a. आत्मलीन, स्वरत; आत्मगत, निजगत; स्वतःपर्याप्त, अनन्यापेक्ष, स्वतःपूर्ण, स्वयंपूर्ण, आत्मनिर्भर, अपनेमें भरापूरा (~*units*); लज्जाशील, शर्मीला, झेंपू ।

**self-contradiction** –कॉन्ट्रडिक्'शॅन् n. (दर्श०) **आत्मव्याघात, स्वतोव्याघात** ।

**self-contradictory** –कॉन्ट्रॅडिक्'टॅरि a. आत्मप्रतिवादपूर्ण, आत्मव्याघाती, परस्परविरोधी, स्वतोव्याघाती (~ *hypothesis*), स्वविरोधी, विप्रतिपिद्ध, (~ *statements*) ।

**self-control** –कॅन्ट्रोल्' n. **आत्मसंयम**, आत्मनियन्त्रण, आत्मशासन, आत्मनिग्रह, इन्द्रिय-संयम, अपनेपर काबू ।

**self-convicted** –कॅन्विक्'टिड् a. स्वतःदोषप्रमाणित, स्वतःदण्डित, स्वयं अपनेको अपराधी घोषित करनेवाला ।

**self-deception** –डिसे'प्'शॅन् n. (दर्श०) आत्मवंचनाF, आत्मछल, अपने-आपसे धोखा ।

**self-defence** –'डिफ़े'न्स् n. **आत्मरक्षाF**, स्वरक्षाF, अपना बचाव ।

**self-denial** –डिनाइ'ॲल् n. (शिक्षा०, दर्श०) **आत्मत्याग**, आत्मपरित्याग, आत्मनिरोध, आत्मनियम, **स्वार्थत्याग**, इच्छादमन, स्वार्थहोम, मनको मारना ।

**self-dependence** –डिपे'न्'डॅन्स् n. स्वावलम्बन, आत्मनिर्भरताF, आत्मावलम्बन, स्वाश्रय, आत्मा... अपना बल या भरोसा ।

**self-depreciation** –डिप्रीसि(शि)ए'शॅन् n. (शिक्षा) **आत्मावनमन**, आत्मावमूल्यन, आत्मगौरव, ह्रासकारी, अपनी साखF कम करनेका कार्य ।

**self-determination** –डिटॅ'मिने'शॅन् n. स्वयंनिर्णय, (का०) **आत्मनिर्णय**, आत्मनिश्चय, (शिक्षा०) **आत्मसंकल्प**, स्वसंकल्प, स्वतन्त्र इच्छाF, (दर्श०) **आत्मतंत्रताF**; (राज०) आत्मनिर्णयका अधिकार, (राष्ट्रका अपनी) स्वतन्त्र नीतिF निर्धारणका अधिकार ।

**self-development** –डिवे'लॅप्मॅन्ट् n. आत्मोन्नतिF, आत्मविकास, अपनी वृद्धिF, अपनी तरक्कीF ।

**self-devotion** –डिवो'शॅन् n. आत्मार्पण, आत्मोत्सर्ग, आत्मनिवेदन, स्वानुरक्तिF; आत्मनिष्ठाF ।

**self-display** –डिस्प्ले' n. **आत्मप्रदर्शन** ।

**self-disserving** –डिसर्'विंग् a. आत्मापकारी (~ *evidence*) ।

**self-distrust** –'डिस्ट्रस्ट् n. [illegible] ...विश्वास, [illegible] अविश्वास, अपने आपपर अप्रतीतिF ।

**self-educated** –ए'ड्यूकेटिड् a. स्वतःशिक्षित, स्वाध्यापित, आत्मशिक्षित ।

**self-effacement** –इफ़ेस्'मॅन्ट् n. आत्मविनाश, आत्मविकृतिF, आत्मविलोपन, अपनेको मिटाना ।

**self-esteem** –'इस्टीम् n. आत्माभिमान, अहम्मान, अहम्मतिF, आत्मादर, खुदपसन्दीF ।

**self-evident** –ए'विडॅन्ट् a. स्वयंसिद्ध, स्वप्रकाश, स्वतःस्पष्ट, स्वतःप्रमाण, प्रत्यक्ष, स्वतःसिद्ध (~ *expression, principle*) ।

**self-examination** –इग्जैमिने'शॅन् n. **आत्मपरीक्षण**, आत्मपरीक्षाF, आत्मनिरीक्षण ।

**self-existent** –इग्जिस्'टॅन्ट् a. आत्मभू, स्वयंभू, स्वयंजात, स्वतःसिद्ध ।

**self-explaining, -explanatory** –इक्स्प्ले'निंग्, –इक्स्प्लै'नॅटॅरि aa. निगदव्याख्यात, स्वयंव्याख्यात, स्वतः स्पष्ट, आत्मव्याख्याशील, आत्मविवरणशील ।

**self-expression** ⊙ –इक्स्प्रे'स्न् n. आत्माभिव्यंजन, (शिक्षा०, दर्श०) **आत्म-प्रकाशन, आत्माभिव्यक्तिF** ।

**self-fertilization** ⊙ –फ़ॅटिलाइजे'शॅन् n. (जीव०) **स्वयं-संसेचन** ।

**self-forgetful** –फ़ॅगे'ट्फ़ुल् a. आत्मविस्मृत, आत्मविस्मरणशील; निस्स्वार्थ ।

**self-generating** –जे'नॅरेटिंग् a. स्वजनक, आत्मजनक, स्वतःजनक ।

**self-glorification** –ग्लॉरिफ़िके'शॅन् n. आत्मश्लाघाF, आत्मसम्मान, आत्ममहत्वस्थापन, आत्मयशस्वीकरण ।

**self-governing** –गॅवॅनिंग् a. स्वायत्त, स्वतन्त्र, स्वाधीन, स्वायत्तशासनाधिकारप्राप्त, आत्मनियामक, आजाद, खुदमुख्तार (~ *colony*) ।

**self-government** –नॅमॅन्ट् n. (राज०) **स्वशासन**,

करना, कब्जा करना, दखल करना, जब्त करना, कुर्क | उत्तम, विशिष्ट, उम्दा, चुना हुआ, खास खास; (समुदाय,

न्द्र, चन्द्रमाका ।

**lenious** सिॅली'निअस् a. मेच्य, सिलीनियमयुक्त ।

**lenite** से'लिनाइट् n. चन्द्रकान्त, चन्द्रमणि; मेचाश्म, (रसा०) सेलीनाइट, T.

**selenium** सिॅली'निअम् n. मेचाश्मि[F] (गन्धक-सदृश), चन्द्रधातुक पदार्थ, उपगन्धक, (रसा०) **सिलीनियम** (~ *cell*) ।

**selen(o)-** चन्द्र- (*~ocentric, ~odont, ~graphy, ~logy, ~otropic*) ।

**selenocentric** ⊙ सिले'नॅसे'न्‌ट्रिक् a. **चान्द्र-केन्द्रिक** ।

**selenodont** सिॅली'नॅडॉन्ट् a. (चि०) बालेन्दु दन्ती, शशिदन्त, नये चन्द्रमाके आकारके किनारेवाले, दाँत-वाला ।

**selenograph** –'नॅग्राफ् n. चन्द्रचित्र, चन्द्र-मानचित्र, चन्द्रमाका नकशा ।

**-nographic** –ग्रै'फिक् a. चन्द्र-चित्रीय, चन्द्र-... चन्द्रमाके नकशेका । ...चन्द्र-विषयक ...

**selenography** –नॉ'ग्रॅफि n. चन्द्रविद्या[F], चन्द्रचित्रांकनविद्या[F], (ऋतु०) **चान्द्रलेखी, चन्द्र-चित्रण, चन्द्र-विज्ञान,** चन्द्रलेख-शास्त्र, चन्द्रमा-सम्बन्धी अध्ययन ।

**selenology** –'लॅजि n. चान्द्रिकी[F], चन्द्रशास्त्र, चन्द्र-सिद्धान्त, (ज्योतिषकी चन्द्रमा-सम्बन्धी शाखा[F]) ।

**selenomancy** –'मॅन्सि n. चन्द्रशकुन-विचार ।

**selenotropic** –नॅट्रॉ'पिक् a. चन्द्रप्रवण, चन्द्रोन्मुख, चन्द्रमुखी, चन्द्रमाकी ओर मुँह करनेवाला ।

**selenotropism** से'लिनॉ'ट्रॅपिज़्म् n. चन्द्रप्रवणता[F], चन्द्रोन्मुखता[F], चन्द्रमुखता[F] ।

**self-** स्व-, स्वयं-, स्वतः-; आत्म- (*~-accusing, ~-acting, ~-evident, ~-conceit, ~absorbed, ~-confidence, ~-inflicted, ~-consciousness, ~-despair, ~-dependence, ~-righteous, ~-seeking, ~-sufficient, ~-violence, ~-abasement, ~-abhorrence, ~-abnegation, ~-assumed, ~-begotten, ~-blinded, ~-command, ~-communion, ~-complacent, ~-display, ~-dispraise, ~-educated, ~-existent*) ।

**self** से'ल्फ़्' (pl. *-ves*) १. n. स्वयं, स्वतः, निज, आत्म, आपा, (स्थितिवि०) **स्व**, आपा, खुदी (*the study of the ~*); अहं, आत्मभाव, स्वयंभाव, (किसी व्यक्ति अथवा वस्तु[F]का) अपना निजी व्यक्तित्व या अस्तित्व; आत्मसुख, आत्महित, आत्मानन्द-चिन्तन, अपने सुख और स्वार्थोंका ध्यान, निजी हित, निजी आनन्द, स्वार्थ, स्वसुख, स्वार्थ-चिन्तन, स्वार्थपरता[F], अपना मतलब (*cares for nothing but, refers everything to, ~*); (समान या प्राकृतिक) वन्य वर्णका पुष्प, निजी रंगका फूल; २. a. (रंग) एकसदृश; एकरूप, एक समान, एक-सा; इकरंगा, एक ही रंगवाला (फूल); better ~ सद्वृत्तियाँ[F], श्रेष्ठ या उत्तम वृत्तियाँ, अच्छी प्रेरणाएँ ।

former ~ अपने स्वयंका पूर्वस्वभाव, पहलेका स्वभाव; himself, myself, yourself, वह, मैं, तुम, आप ।

**self-abandoned** –अॅबैन्'डॅन्ड् a. विषयी, विलासी, भोगी, कदाचारी ।

**self-abasement** –अॅबेस्'मॅन्ट् n. आत्मानादर, आत्म-हीनता[F], (शिक्षा०, दर्श०) **आत्मलघुता[F]**, मनकी छोटाई[F] ।

**self-abnegation** –ऐब्नि'गे'शॅन् n. (दर्श०) **आत्म-त्याग**, आत्मावहेलना[F], आत्म-तिरस्कार; त्याग-स्वीकार ।

**self-absorbed** ⊙ –ॲब्ज़ॉर्'ब्ड् n. आत्मस्थ, आत्म-लीन, आत्ममय, ध्यानस्थ, अपनेमें मग्न ।

**self-absorption** –ॲब्सॉर्प्'शॅन् n. (रसा०) **आत्म-अवशोषण**; (शिक्षा०) **आत्मलीनता[F]**, आत्ममग्नता[F] ।

**self-abuse** –ॲब्यूस्' n. आत्मदुरुपयोग, (दर्श०) **स्वदुरुपयोग; हस्तमैथुन,** आदि; अपनी शक्ति[F]का ह्रास ।

**self-accusation** –ऐक्यूज़े'शॅन् n. (का०) **आत्मा-भियोग**, आत्मदूषण, आत्मनिन्दा[F], (शिक्षा०) **आत्म-दोषारोपण**, अपने ऊपर स्वयं आरोप लगाना ।

**self-acquired** –'ॲक्वाअॅर्ड् a. स्वप्राप्त, स्वार्जित (~ *property*) ।

**self-acting** –ऐक्'टिङ् a. स्वतःकारी, (भौ०) **स्वतः कार्यकारी**, स्वतःक्रियाशील, स्वयं संचलित, स्वयं गति-शील (~ *machine*) ।

**self-activity** –टि'विटि n. (शिक्षा०) **स्वतःक्रिया[F]** ।

**self-adjusting** –ॲड्जस्'टिंग् a. स्वयं व्यवस्थापी, स्वसमाधेय, अपने-आप ठीक होनेवाला (~ *force, machine*) ।

**self-advantage** –ॲड्वान्'टिज् n. आत्मलाभ, निजी लाभ ।

**self-applause** –ॲप्लॉज़' n. आत्म-प्रशंसा[F], आत्म-श्लाघा[F] ।

**self-appointed** –ॲपॉएन्'टिड् a. स्वयंनियुक्त, स्वयं-निर्दिष्ट, अपने आप लगा हुआ ।

**self-asserting, -assertive** –ॲसर्'टिंग्, –'टिव् –aa. स्वमतस्थापनशील, अधिकामनाशील, आत्मप्राधान्य स्थापित करनेवाला, अपने दावेको आप मनवाता हुआ ।

**self-assertion** –'शॅन् n. स्वमतस्थापन, (शिक्षा०) **स्वाग्रह**, आत्मप्राधान्य-स्थापन ।

**self-binder** –बाइन्'डॅर् n. (खेती काटकर गड्डियों[F]को) अपने-आप बाँधनेवाली मशीन[F] ।

**self-centred** –से'न्‌टॅर्ड् a. (दर्श०, शिक्षा०) **स्वकेन्द्रित, आत्मकेन्द्रित**, स्वनिष्ठ, आत्मनिष्ठ, स्वार्थी, अपना ही अपना सोचनेवाला ।

**self-closing** –क्लो'जिंग् a. अपने-आप बन्द होनेवाला, स्वयं ही मिंचनेवाला ।

**self-colour** –क'लॅर् n. स्वाभाविक रंग, वास्तविक निजी रंग (किसी पदार्थ या फूलका) ।

**self-coloured** –ड् n. स्वर्णयुक्त, स्वाभाविक रंगका, एक ही रंगका ।

**self-command** –कॅमान्ड' n. आत्मनियंत्रण, आत्म-

**स्वायत्त शासन,** स्वराज्य, आत्मनियमन, आत्मशासन ।

**self-help** –'हे`ल्प् n. स्वसाहाय्य, आत्मसाहाय्य, आत्मनिर्भरता^F, स्वावलम्बन ।

**selfhood** –'हुड् n. (क्व०) व्यक्तित्व, पृथक् एवं चेतन अस्तित्व, आपा, खुदी, अपनापन ।

**self-humiliation** –ह्यूमिलिए'शॅन् n. आत्ममान-मर्दन, आत्मानादर, आत्मग्लानि^F, अपनी खुदकी बेइज्जती^F ।

**self-importance** –इम्पॉर्'टॅन्स् n. आत्मगौरव, आत्मश्लाघा^F, अहं महिमा^F, अहम्मान, (शिक्षा०) **आत्म-मन्यता^F**, अहम्मन्यता^F, स्वार्थपरता^F ।

**self-important** –न्ट a. अहंकारी, अहम्मन्य, पाखण्डी, अपने-आपको कुछ समझनेवाला, बनावटी ।

**self-imposed** –इम्पोज़्ड्' a. आत्मारोपित, स्वतः गृहीत, स्वयं लादा हुआ (कार्य आदि) ।

**self-improvement** –इम्प्रूव्'मॅन्ट् n. (दर्श०) **आत्म-सुधार,** आत्मविकास, आत्मोन्नति^F, आत्मोत्कर्ष, आत्मो-त्थान ।

**self-induction** –इन्डक्'शॅन् n. (भौ०) **स्वप्रेरण,** आत्मप्रेरेचन ।

**self-indulgence** –इन्डल्'जॅन्स् n. (दर्श०) **भोगा-सक्ति^F, भोगरति^F**, आत्मनिरति^F, सुखासक्ति^F, सुखलोभ, सुख-सुविधा^Fके प्रलोभनोंके प्रति लगाव ।

**self-indulgent** –न्ट् a. आत्मनिरत, सुखासक्त, सुख-लोभी, सुखसुविधाप्रिय ।

**self-infection** –इन्फे`क्'शॅन् n. (चि०) आत्मोपसर्ग, स्वोपसर्ग ।

**self-inflicted** –इन्फ्लिक्'टि`ड् a. आत्मदण्डित, स्वतः-दण्डित, स्वतःपीड़ित; स्वयंकृत, आत्मकृत; स्वतः किया हुआ (~ *wound*); **अपने आप की हुई** ।

**self-interest** –इन्'टॅरि`स्ट् n. **स्वहित,** **आत्महित,** स्वार्थ ।

**self-interested** –टि`ड् a. स्वार्थपरायण, स्वार्थपर, स्वार्थनिष्ठ, स्वार्थबुद्धि, स्वार्थी, मतलबी ।

**self-invited** –इन्वाइ'टि`ड् a. आत्माहूत, आत्म-निमन्त्रित, बिना कहे खुद माँगनेवाला या बिना बुलाये आनेवाला ।

**selfish** से`ल्'फ़िश् a. स्वार्थपरायण, स्वार्थनिष्ठ, स्वार्थ-पर, स्वार्थबुद्धि^F, स्वार्थदृष्टि^F, स्वार्थी, स्वलाभनिष्ठ, स्वलाभ-तत्पर, आत्मसर्वस्व, मतलबी, खुदगर्ज; आत्महित-समर्थक, स्वलाभप्रद; स्वार्थ-प्रेरक; स्वार्थपूर्ण, स्वार्थमय, मतलबका (मन्तव्य); ~ *theory of morals* आत्मसुख या स्वार्थसमर्थक, नीतिशास्त्र, स्वार्थनीति^F, गर्जपरस्ती^Fकी फिलासफी^F ।

**selfishness** –नि`स् n. **स्वार्थ,** स्वार्थपरायणता^F, **स्वार्थपरता^F**, स्वार्थीपन, स्वलाभनिष्ठा^F, स्वार्थबुद्धि^F, स्वार्थपूर्णता^F, स्वार्थमयता^F, मतलबीपन, खुदगर्जी^F ।

**self-knowledge** से`ल्फ़्-नॉ'लिज् n. आत्मबोध, (शिक्षा०) **आत्मज्ञान,** आत्म-परिचय, निजबोध ।

**selfless** से`ल्फ़्'लि`स् a. स्वार्थहीन, स्वार्थरहित, निस्स्वार्थ, त्यागी, बेगर्ज ।

**selflessness** –नि`स् n. स्वार्थहीनता^F, निस्स्वार्थता^F, निर्ममता^F, बेगर्जी^F ।

**self-love** से`ल्फ़्-'लव् n. आत्मप्रेम, आत्मप्रीति^F, आत्मरति^F, ममता^F, सुखभोगलिप्सा^F, स्वार्थपरता^F, स्वार्थीपन, सुखाकांक्षा^F, भोगवृत्ति^F, स्वानुराग; अहंभाव, अहंकार, अहम्मन्यता^F, (क्व०) आत्मोन्नति^Fकी आकांक्षा^F, आत्मविकासकी इच्छा^F, खुदपरस्ती^F ।

**self-made** –'मेड् a. स्वनिर्मित, स्वसिद्ध, अपने परि-श्रम द्वारा कीर्तिप्राप्त, अपनी मेहनत^Fसे वृद्धि^F पाया हुआ, आप बना हुआ (प्रायः अश्लीलता^Fके अर्थमें) ।

**self-mastery** –मा'स्टॅरि n. स्वामित्व, स्वप्रभुत्व, स्वाधिपत्य, स्वाधिकार, स्वशासन, आत्मसंयम ।

**self-mortification** –मॉर्टिफ़िके'शॅन् n. आत्मनिग्रह, आत्मसाधना^F, इन्द्रियदमन, तप, तपस्या^F, अभ्यास, आपा मारना ।

**self-motile** –मो'टिल् a. आत्मचर, स्वगतिशील ।

**self-murder** –मर्'डॅर् n. आत्मघात, आत्महिंसा^F, आत्मवध, आत्महत्या^F, खुदकशी^F ।

**self-opinionated, -opinioned** ⊙ –ऑपि'न्यॅने-टि`ड्, -ऑपि'न्यॅन्ड् aa. स्वमताग्रही, स्वमताभिमानी, अपनी राय^Fपर जमा हुआ ।

**self-pity** –पि'टि n. स्वसहानुभूति^F, आत्मसंवेदना^F, आत्मकरुणा, अपने प्रति दया^F ।

**self-pollution** ⊙ –पॅल्यू'शॅन् n. (चि०) हस्तमैथुन आदि ।

**self-portraiture** –पॉर्'ट्रिचॅर् n. आत्मचित्रण ।

**self-possessed** –पॅज़े`स्ड् a. स्वस्थचित्त, आत्मनिष्ठ, धीर, शान्त, अविक्षुब्ध, स्थिरात्मा, अव्यग्र, जितमनस्क, आत्मवान्, धृतात्मा, मनस्वी, ठण्डे मिजाजका ।

**self-possession** –'शन् n. आत्मनिष्ठा^F, स्वस्थ-चित्तता^F, आत्माधिकार, धैर्य, धीरता^F, धृति^F, धीरज, शान्ति^F, स्थिरता^F, अव्यग्रता^F, आत्मवशता^F, काबू, जब्त^F ।

**self-praise** –'प्रे`ज़् n. आत्मश्लाघा^F, आत्मस्तुति^F, अपनी प्रशंसा^F, अपनी तारीफ़^F (~ *is no recommendation*) ।

**self-preservation** –प्रे`ज़ॅवे'शॅन् n. **आत्मपरिरक्षण,** स्वरक्षण, स्वरक्षा^F, स्वत्राण, खुदकी देखभाल^F ।

**self-pride** –प्राइड् n. स्वाभिमान, आत्मगौरव ।

**self-protection** –प्रॅटे`क्'शॅन् n. आत्मरक्षा^F, स्वत्राण ।

**self-realization** –रीॲलाइज़े'शॅन् n. (दर्श०) **आत्म-साधन, आत्म-सिद्धि^F**; आत्मानुभूति^F, आत्म-साक्षात्कार, आत्मज्ञान, आत्मबोध, स्वानुभूति^F; अपनी शक्तियों^Fका विकास ।

**self-recording** –रि`कॉर्'डिंग् a. **स्वतः अभिलेखी,** स्वाभिलेखी, (भौ०) **स्वलेखी,** स्वयं अंकित करनेवाला (~ *barometer*) ।

**self-regarding** –फ़्-रि`गार्'डिंग् a. आत्मनिष्ठ,

आत्मसम्मानी, आत्मोपकारी, अपनी बातों^F की परवाह^F या लिहाज करनेवाला; आत्ममानी, अहम्मन्य, स्वाभिमानी, आत्मचिन्तारत, अपना ध्यान रखनेवाला (~ *sentiment*)।

**self-reliance** –रि`लाइ'अॅन्स् n. (शिक्षा०, दर्श०) **आत्मनिर्भरता**^F, आत्माश्रय, स्वावलम्बन, स्वाश्रय, अपनेपर भरोसा।

**self-reliant** –न्ट् a. आत्मनिर्भर, आत्माश्रयी, स्वावलम्बी, स्वाश्रयी, अपनेपर भरोसा करनेवाला।

**self-renunciation** –रि`नन्सिअे'शॅन् n. आत्मत्याग, निस्स्वार्थता^F, निस्स्वार्थभाव, स्वार्थहीनता^F।

**self-repression** –रि`प्रे'शॅन् n. आत्मदमन, आत्मनिरोध, इन्द्रियदमन, आत्मनिग्रह, मन मारना।

**self-reproach** –रि`प्रोच् n. (दर्श०) **आत्मभर्त्सना**^F, आत्मप्रताड़न, आत्मग्लानि^F, आत्म-निन्दा^F, स्वोपालम्भ, अपने ही दोष बताना।

**self-respect** –रि`स्पे`क्ट् n. आत्ममान, (शिक्षा०) **आत्मसम्मान**, स्वाभिमान, खुददारी^F।

**self-respecting, -respectful** –'टिंग्, –'फ़ुल् aa. आत्ममानी, आत्मसम्मानी, स्वाभिमानी, आत्ममर्यादाशील, आत्मसम्मानपूर्ण, समुचित आचरणशील।

**self-restrained** –रि`स्ट्रेन्ड् a. आत्मनिरुद्ध, आत्मनियन्त्रित, आत्मसंयत, आत्मसंयमी, आत्मनिग्रही।

**self-restraint** –रि`स्ट्रेन्ट् n. आत्मनिग्रह, (अर्थ०, शिक्षा०) **आत्मसंयम**, आत्मसंयमन, जब्त।

**self-revelation** –रे`वि`ले'शॅन् n. आत्मद्योतन, आत्मोद्घाटन, आत्मप्रकटीकरण।

**self-righteous** –राइ'चॅस् a. साधुम्मन्य, धर्माभिमानी, अपनी ही विवेचना^F से धार्मिक।

**self-righteousness** –नि`स् n. साधुम्मन्यता^F, धर्माभिमान।

**self-righting** –राइ'टिंग् a. अपने-आप सीधी होनेवाली (नाव^F), उलटनेपर आप ही सीधी हो जानेवाली।

**self-sacrifice** –सै`क्रि`फ़ाइस् n. आत्मोत्सर्ग, (दर्श०) **आत्म-बलिदान, आत्मत्याग**, स्वार्थत्याग, कुरबानी^F; आत्मनिग्रह।

**selfsame** –फ़`सेम् a. अनन्य, अभिन्न, एक ही, ठीक वही।

**selfsameness** –नि`स् n. अनन्यता^F, अभिन्नता^F, एकरूपता^F, तादात्म्य, एकात्मकता^F।

**self-satisfaction** –सैटिस्फ़ॅक्'शॅन् n. आत्मतुष्टि^F, आत्मसन्तोष, आत्मतृप्ति^F, अहम्मान, स्वाभिमान।

**self-satisfied** –'टिस्फ़ाइड् a. आत्मतुष्ट, आत्मसन्तोषी, आत्मतृप्त, आत्माभिमानी, स्वाभिमानी, अहम्मानी।

**self-seeker** –सी'कॅर् n. आत्मपरायण व्यक्ति, स्वार्थी, स्वार्थपर।

**self-serving** –सर्'विंग् a. आत्मोपकारी, (~ *statement*)।

**self-slaughter** –स्लॉ'टॅर् n. आत्मवध, आत्महत्या^F, खुदकशी^F।

**self-sown** –'सोन् a. स्वयंजात, अपनेआप उत्पन्न, विना बोये उगा हुआ (~ *seedlings*)।

**self-starter** –स्टार्'टॅर् n. स्वतःचालक यन्त्र, चाल बटन, मोटर^F को अपने-आप चलानेवाला पुरज़ा, T.

**self-study** –स्ट'डि n. स्वाध्याय।

**self-styled** –'स्टाइल्ड् a. स्वकथित; मिथ्याचारी, अनधिकारनामधारी पाखण्डी, बना हुआ।

**self-sufficiency** –सॅफ़ि'शॅन्सि n. **आत्म-पर्याप्ति**^F, **आत्मनिर्भरता**^F, स्वावलम्बिता^F, स्वावलम्बन, अन्तःपर्याप्तता^F।

**self-sufficient, -sufficing** –न्ट्, -सॅफ़ाइ'सिंग् aa. **आत्म-पर्याप्त**, आत्मनिर्भर, स्वावलम्बी, स्वतन्त्र, आजाद।

**self-support** –सॅपॉर्ट् n. आत्मपोषण, आत्मनिर्भरता^F, आत्मसाहाय्य, स्वावलम्बन, अपने पैरोंपर खड़ा होना, खुद कमाना।

**self-supporting** –'टिंग् a. आत्मपोषणशील, आत्मनिर्भर, स्वावलम्बी, अपने पैरोंपर खड़ा होनेवाला, खुद कमाने-खानेवाला।

**self-surrender** –सॅरे`न्'डॅर् n. आत्मसमर्पण, अपने हथियार डालना, दूसरेके हवाले होना।

**self-sustained** –'सॅस्टेन्ड् a. आत्मपोषित, आत्मधारित, अपनेआपपर निर्भर; स्वावलम्बी।

**self-sustaining** –'निंग् a. आत्मनिर्भर, (वन०) **स्वयंधारी**, आत्मभरण-पोषणशील, अपना भार स्वयं सँभालनेवाला।

**self-taught** –'टॉट् a. स्वाध्यापित, आत्मशिक्षित, स्वतः शिक्षित, स्वतः शिक्षाप्राप्त।

**self-tormenting** –टॉर्मे`न्'टिंग् a. आत्मपीड़क, अपनेआपको घोर यन्त्रणा^F देनेवाला या सतानेवाला।

**self-torture** –टॉर्'च्युॲर् n. आत्मयन्त्रणा^F, आत्मदमन, आत्मपीड़न, अपनेको सताना।

**self-willed** –'विल्ड् a. स्वैरी, स्वच्छन्द; स्वेच्छाचारी, हठी, जिद्दी, मनमाना।

**self-winding** ⊙ –विन्'डिंग् a. अपने आप चाभी^F भर लेनेवाली या कूकनेवाली (घड़ी^F)।

**self-wrought** –'रॉट् a. स्वयंकृत।

**selictar** ⊙ से`'लिक्टार् n. असिधारी, तलवारधारी, तलवार^F लेकर चलनेवाला व्यक्ति।

**sell** से`ल् १. n. (बोल०) आशाभंग, निराशा^F, निष्फलता^F (*what a ~ !*); २. v.t. & i. (*sold*) **विक्रय करना**, विक्रयण करना, विक्री^F करना, **बेचना**, फरोख्त^F करना; विकना, व्यवसायी होना, व्यवसाय करना, विक्री^F-के हेतु भण्डार रखना, दुकानदार होना (*do you ~ candles ?*); (धनके लोभसे या किसी पुरस्कारके लिए) विश्वासघात करना, धोखा देना, द्रोह करना, गद्दारी^F करना (~ *one's country*); धन या किसी दूसरे विचारसे नीच कार्य करना, भ्रष्टाचार करना, पापकर्म करना, नीचतापूर्ण व्यवसाय करना, भ्रष्टाचारपूर्ण विक्रय करना (~ *one's honour* or *chastity*); (सामग्री^F के

सम्बन्धमें) ग्राहक पाना, ग्राहक लगना, खरीददार लगना (*will never ~*); (ग्रा०) प्रतिज्ञाभंग करके हताश करना, वचनको पूरा न करके निराश करना, धूल^F झोंकना, बुत्ता बताना, ठगी^F करना, धोखा देना, ठगना, झाँसा देना, ऐंठ लेना, वचनभंग करना; ~ one *a pup* धोखा देना, छलना, लूट^F लेना, ठगना; ~ one's *life dearly* (ला०) मारकर मरना, शत्रुओंको मारकर मरना या घायल होना; ~ *off* बचे हुए मालको कम दामोंपर बेच डालना, माल निकाल देना, घटाये हुए मूल्यपर मालको निकासी^F करना, ऊने-पूने बेच डालना; ~ *out* (इति०) अपने कार्यभार या पदको बेचकर सैनिक-पद छोड़ देना, सेना^Fसे अलग हो जाना, हथियार छोड़ देना; सभी ऋणपत्र बेच डालना, अपने सभी या कुछ हिस्सोंको बेच देना, शेयरोंको बेच डालना; ~ *up* (ऋणी या कर्जदारके मालको) बेच डालना या नीलाम कराना; *sold again!* फिर धोखा खाया, फिर ठगा गया (ठगे हुए व्यक्तिका विषादसूचक प्रयोग)।

**sellable** –'लॅबल् a. विक्रेय, विक्रयणीय, विक्रीयोग्य, बेचने लायक।

**sellanders** से''लॅन्डॅर्ज़् n. = SALLENDERS.

**seller** से''लॅर् n. (वाणि०, अर्थ०) **विक्रेता** (*~'s lien, ~'s rights*) विक्रयी, विक्रयकर्त्ता, बेचनेवाला।

**selliform** –लिफ़ॉर्म् a. पर्याणाकृति, पल्याणाकार, काठी-जैसा, जीन-सा।

**selling** –लिंग् n. विक्रय, विक्रयण, पणन, बेचना (*~ agent, price*); ~ out (वाणि०) **अपविक्रय, औने-पौने बेचना**; ~ price (अर्थ०) **कार्यार्थ प्राप्ति^F**; ~-race, ~-handicap बिक्री-घुड़दौड़^F, अन्तरवाली घुड़दौड़^F (जिसमें सबसे बड़ी शर्त^F लगानेवालेको घोड़ा बेच दिया जाता है);

~ agent, ~ commission, ~ cost, ~ expenses, ~ on-cost, ~ rate, ~ section, ~ value.

**seltzer** से'ल्ट्ज़र् n. (~ *water* भी; जर्मनीके *Selters* नामक स्थानसे प्राप्त औषधिरूप) खनिजमिश्रित, फेनायमान जल-विशेष; ऐसा ही बनावटी जल, सोडावाटर।

**seltzogene** से'ल्ट्ज़ॅजीन् n. सेल्जोजीन, (सोडावाटरमें मिलानेकी एक गैस^F)।

**selva**⊙ से'ल्वॅ (प्रा० भू०) **भूमध्यरेखीय सघन वन, T.**

**selvage, -edge** से'ल्विज्, -इॅज् n. वस्त्रप्रान्त, किनारा, कोर^F, पल्ला; तालेके किनारेकी पत्ती^F।

**selvaged** –ड् a. वस्त्रप्रान्तयुक्त, किनारेदार, कोरदार, पल्लेदार।

**selvagee** –वॅजी' n. रस्सी^Fके सूती धागोंका लच्छा।

**selvedge** –'विज् n. दे० = SELVAGE.

**selvedged** –ड् a. वयित वसनप्रान्तयुक्त, बुने हुए किनारे या पल्लेवाला।

**selves** से'ल्वज़् SELF का बहुव०।

**Sem.** Semicolon; Seminary; Semitic.

**semanteme**⊙ सी'मॅन्टीम् n. अर्थतत्त्व।

**semantic** सि'मैन्'टिक् a. अर्थ-विषयक, शब्दार्थ-सम्बन्धी; ~ change अर्थविकार।

**semantics** –क्स् n. pl. शब्दार्थिकी^F, शब्दार्थ-विज्ञान, शब्दार्थशास्त्र, अर्थविचार।

**semaphore** से'मॅफ़ोर् १. n. (रेल०) **इंगक, संकेतयन्त्र, संकेत-बाहु,** (परि०) **बाहु-संकेत, सूचना-यन्त्र,** रेलवे^Fका सिगनल (जिसमें लालटेनें^F रखी जाती हैं); दो झण्डियों^F या दो हाथोंके द्वारा सेना^Fके संकेत, फौजी सिगनल; (नौवि०) **जहाजी सिगनल उपकरण;** २. v.t. & i. संकेतसे समाचार भेजना, झण्डी^F या हाथों या रेलवे^Fके खम्भोंसे संकेत देना, सिगनल देना; ~ arm (रेल०) **इंगक भुज,** संकेत बाहु; ~ type **इंगक प्रकार।**

**semaphoric** –फ़ॉ'रिक् a. संकेतयन्त्र-सम्बन्धी, संकेत द्वारा समाचार भेजनेवाले यन्त्रसे सम्बन्धित, सिगनल-सम्बन्धी।

**semasiological** सीमे(मै)सिॲलॉ'जिकॅल् a. शब्दार्थिकी, शब्दार्थिकी-विषयक, शब्दार्थशास्त्र-सम्बन्धी, शब्दार्थ वैज्ञानिक।

**semasiology** –ऑ'लॅजि n. (शिक्षा०) **शब्दार्थ-विज्ञान;** = SEMANTICS.

**sematic** सि'मै'टिक् a. सार्थ, अर्थ-द्योतक; भय-सूचक, खतरेका; ~ colour (जीव०) **बोधक वर्णरूप।**

**sematography** से'मॅटॉ'ग्रॅफि n. (अक्षरोंकी जगह^F) चिह्न-प्रयोग।

**semblable** से'म्'ब्लॅबल् a. प्रतीयमान, दृश्यमान, बाह्यरूपयुक्त, दिखाई पड़ने योग्य; सदृश, सादृश्यपूर्ण, अनुरूपतायुक्त, तुल्य, समान, मिलता-जुलता, एक-सा।

**semblance** –ब्लॅन्स् n. रूप, स्वरूप, बाह्य रूप, आकार, आकृति^F, शक्ल^F (*put on a ~ of anger*); सादृश्य, अनुरूपता^F, आनुरूप्य, एकरूपता^F, औपम्य, तुल्यता^F, समानता^F; आभा^F, (शिक्षा०) **झलक^F, आभास।**

**semblant** –न्ट् a. आपाततः प्रतीयमान, दृश्यमान, बाह्य; सदृश, अनुरूप, मिलता-जुलता।

**semble** से'म्'बॅल् v.t. एकत्र करना, इकट्ठा करना; मालूम पड़ना।

**semeiography** सीमाइऑ'ग्रॅफि n. (वैद्य०) रोग-लक्षण विवरण।

**semeiological** –ॲलॉ'जिकॅल् a. निदानशास्त्रीय, लक्षण-विज्ञान-विषयक, लक्षण-शास्त्र-विषयक, रोग-लक्षण-विद्या-सम्बन्धी, रोग-लक्षण-विषयक।

**semeiology** –ऑ'लॅजि n. लक्षण-विज्ञान, निदान-शास्त्र, रोगलक्षण-विद्या^F, लाक्षणिकी^F।

**semeiotic** –'टिक् a. लक्षण-विषयक, रोग-लक्षण-सम्बन्धी।

**semeiotics** –क्स् n. लक्षण-विज्ञान, लक्षण-शास्त्र, निदान, रोग-लक्षण-विद्या^F, नाड़ी-विद्या^F।

**semen** सी'मे न् n. (नर पशुओंका) (कृषि०, चि०)

शुक्र, रेत, वीर्य, बीज, मनी, पानी, धात^F।

**semester** सिमेस्ट्र‍र् n. (जर्मन तथा अमेरिकी विश्व-विद्यालयोंमें) अर्द्धवार्षिक पाठ्यक्रम या सत्र; पर्व; आधा वर्ष⊙।

**semestral** –ट्रल् a. अर्द्धवार्षिक, षाण्मासिक।

**semi-** अर्द्ध- (~ *~absorbant, ~ barbarian, ~circle, ~civilized, ~-dome, ~-double, ~-fluid, ~-fused, ~ infidel, ~-infinite, ~precious, ~-tropical, ~-weekly*); अपूर्ण (*~-carbide, ~-crystalline, ~-grout*)।

**semi-annual** सेमि-ऐन्यूअल् a. अर्धवार्षिक, छमाही, आधे सालका।

**semi-arid** –ऐरिड् a. **अर्धशुष्क** (~ *area*)।

**semi-automatic** –ऑटमैटिक a. **अर्ध-स्वचल;** ~ gear, ~ signal, ~ signalling.

**semi-autonomous** –ऑटॉनमस् a. (का०) **सामि-स्वायत्त,** अर्ध-स्वायत्त।

**semi-axis** –ऐक्सिस n. अर्धाक्ष।

**semi-barbarism** –बार्बरिज्म् n. अर्ध-सभ्यता^F, अर्धबर्बरता^F, आधा जंगलीपन।

**semi-breve** –ब्रीव् n. अर्ध स्वर, प्लुत स्वर, दीर्घतम स्वर।

**semi-chorus** –कॉरस् n. अर्धसमवेत गायन-मण्डली^F, अर्ध-गायकवृन्द; अर्धसमवेत पद।

**semi-circle** –सर्कल् n. अर्धवर्तुल, (ग०) **अर्धवृत्त,** अर्धपरिधि^F, वृत्तार्ध, चक्रार्ध, अर्धमण्डल, आधा दायरा।

**semi-circular** –क्यूलर् १. a. अर्धवर्तुल, **अर्धवृत्ताकार, अर्धगोल** (~ *arch*); अधगोल; २. n. अर्धवृत्ताकार पदार्थ; कोणमापक यन्त्र, कोण नापनेका यन्त्र; ~ arch, ~ canal, ~ duct, ~ section.

**semi-colon** –कोलन् n. अर्धविरामचिह्न (;)।

**semi-conical** –कॉनिकल् a. अर्धशंक्काकार।

**semi-conjugate** –कॉन्जुगेट् a. अर्धानुबद्ध, अर्ध-संयुक्त; (ग० भी) अर्धसंयुगी।

**semi-conscious** –कॉन्शस् a. अर्धचेतन, आधा होशमें।

**semi-cylinder** –सिलिन्डर् n. अर्धरम्भ, अर्धबेलन, आधा सिलिण्डर।

**semi-demiquaver** –डेमिक्वेवर् n. अर्धसंवेग, स्वरस्पन्दन, अर्ध-स्वरकम्पन, अर्धसंगीतस्वर।

**semi-detached** –डिटैच्ड् a. एक ही दीवार^Fसे अलग (घर); केवल एक ही ओर दूसरे घरसे संयुक्त या मिला हुआ (घर)।

**semi-diurnal** –डाइअर्नल् a. अर्धदैनिक (*~tide*)।

**semi-final** –फ़ाइनल् a. अपांत्य, अन्तिमसे ठीक पूर्व का (खेल या मैच), सेमी फाइनल।

**semi-humid** –ह्यूमिड् a. अर्धाक्लिन्न, आधा सीला।

**semi-lunar** –ल्यूनर् a. (चि०) अर्धचन्द्राभ-, **अर्द्धचन्द्र-, अर्द्धचन्द्राकार,** आधे चाँद-सा; ~ bone, ~ cartilage, ~ membrane, ~ notch, ~ valve.

**semi-membranosus** ⊙ –मेम्ब्रनोसस् n. (चि०) कलाकल्पा^F।

**seminal** सी(से)मिनल् a. प्रजनन-विषयक, प्रजननीय, प्रजनन-सम्बन्धी, सन्तति-उत्पत्ति-सम्बन्धी, सन्तानोत्पादन-सम्बन्धी, वंशवृद्धि सम्बन्धी; रैतस, (चि०, जी०) **शुक्र-, शुक्रीय,** वीर्य या बीज-सम्बन्धी, अंकुरीय, वैजिक (~ *funnel*); मौलिक, प्राथमिक, आदिम; ~fluid शुक्र, वीर्य, रज, तेज, मनी, धात^F; ~ principles गर्भाधानके सिद्धान्त, गर्भधारणके नियम; ~ vesicle (चि०, जीव०) **शुक्राशय;** *in the ~ state* प्राथमिक, प्रारम्भिक, मौलिक, आदिम; अविकसित।

**seminality** –नैलिटि n. प्रजनन, प्रजननसिद्धान्त; बीजस्थिति^F, जीवस्थिति^F, बीजावस्था^F, बीजारोपण।

**seminar** सेमिनार् n. कक्षावर्ग; संगोष्ठी^F, अध्ययन गोष्ठी^F, (शिक्षा०) **विचारगोष्ठी^F, सेमिनार।**

**seminarist** –नॅरिस्ट् n. शिक्षार्थी, अध्ययनार्थी, विद्यार्थी।

**seminary** –रि n. बीजारोपण-स्थल; पाठशाला^F, विद्यालय, विद्यामन्दिर; शिक्षणालय, शिक्षणस्थल, अध्ययन-शाला^F, सेमिनरी^F, धर्मप्रशिक्षालय, पादरी विद्यालय।

**seminate** v.t. (चि०) गर्भाशयमें वीर्य भरना; बीजारोपण करना, बोना, बीज डालना।

**semination** सी(से)मिनेशन् n. (चि०) वीर्यरोपण; योनि या गर्भाशयमें वीर्य सेचन; (वन०) वपनपद्धति^F, बीजारोपण क्रिया^F, बीज बोनेका ढंग, बुआई^Fका तरीका; विस्तार।

**seminiferous** सीमिनिफ़ॅरस् a. (चि०) **शुक्रजनक,** शुक्रवाहक, वीर्यधारी; बीजयुक्त, बीजधर।

**seminific** –फ़िक a. बीजी, बीजोत्पादी।

**semi-normal** सेमि-नॉर्मल् a. अर्ध-ऋजु, अर्ध-प्रकृत।

**semi-occasionally** ⊙ –ऑकेजॅनॅलि adv. कभी एकाध बार।

**semi-official** –ऑफ़िशल् a. अर्धशासकीय, **अर्ध-सरकारी।**

**semiology** –सीमाइ(मि)ऑलॅजि n. =SEMEIOLOGY.

**semi-parasite, -tic** सेमि-पैरॅसाइट्, -टिक् aa. अर्धपरजीवी।

**semi-polar** –पोलॅर् a. (चि०, रसा०) **अर्धध्रुवीय,** (~ *bond*)।

**semi-quaver** –क्वेवॅर् n. (संगी०) अर्धसंवेगस्वरस्पन्दन, अर्धस्वरकम्पन, अर्धसंगीतस्वर।

**semi-rigid** –रिजिड् a. अर्धनाम्य, अर्ध कठोर।

**semitendinosus** ⊙ –टेन्डिनोसस् n. (चि०) कण्डराकल्पा^F।

**Semitic** –टिक् a. (n. भी) सामवंशोत्पन्न, सामी, अरब-यहूदी, सैमाइट सम्बन्धी; सामी भाषा^F, सैमिटिक भाषा^F।

**Semitism** सी(से)माइटिज्म् n. सामीवाद, सामीपन;

भाषा^F में सामी प्रयोग; सामी जाति^F के प्रति पक्षपात।

**Semitist** –टिस्ट् n. सामी भाषा साहित्यका विद्वान्, सामीवादी।

**Semitize** –टाइज़् v.t. सामी^F रूप देना, सामी^F बनाना, सैमिटिक या सैमाइट रंगमें रँगना।

**semi-tone** से'मि-टोन् n. (संगीत०) लघु विराम, अर्धस्वर, अर्धतान, मध्यमसुर, (भौ०) **अर्धटोन**।

**semi-transparent** से'मि-ट्रैन्स्पेअ'रन्ट् a. अर्द्धपारदर्शक, अर्द्धस्वच्छ।

**semi-vowel** से'मि-वॅ'विल् n. अन्तस्थ, अर्द्धस्वर।

**semmit** से'मिट् n. बण्डी^F, बनियान^F।

**semnopithecus** से'म्नोपिथी'कस् n. (जीववि०) हनुमान प्रजाति, लंगूली बन्दर।

**semolina, semola** से'मॅली'नॅ,से'मॅलॅ nn. भूसी^F, चोकर; दलिया, (चि०) **सूजी**^F, रवा, धुली^F।

**semper idem** (L) a. सर्वदा वही।

**semper paratus** (L) सर्वदा प्रस्तुत, सदा तत्पर।

**sempervirent** से'म्पॅर्वाइ'रॅण्ट् a. सदाहरित, सदाबहार, नित हरा।

**sempiternal** से'म्पिटर्'नॅल् a. (भाषण०) सतत, अनन्त, अन्तहीन, चिरन्तन, चिरस्थायी, शाश्वत, नित्य।

**sempiternity** –'निटि n. सातत्य, अनन्तकाल, शाश्वतता^F।

**semplice** से'म्'प्लिचे :adv. साधारणतया, सादगीसे।

**sempstress** से'म्प्'स्ट्रिस् n. सीविका^F, दर्जिन^F।

**sen.** senator; senior.

**sen** से'न्' n. सेन, (जापानी पैसा)।

**senary** सी'नॅरि a. षट्संख्यक, षडात्मक, षण्मय, छः के क्रमके आधारपर, छःका, छः-छः करके।

**senate** से'नॅट् n. (भाषण०) व्यवस्थापिका सभा^F, विधानसभा^F, धारासभा^F या उसके सदस्य या उसकी कार्यवाही^F, (अनेक देशोंमें विधानसभा^F का अल्पसंख्यक) उच्चतर सदन, राजसभा^F, अनुपद्^F, अधिसभा^F, वृद्धसभा^F, बड़ी सभा^F, **सीनेट**^F; प्राचीन रोमन गणतन्त्र और साम्राज्यकी राज्यपरिषद्^F;(कैम्ब्रिज विश्वविद्यालय तथा अन्य संस्थाओंकी)प्रबन्ध-समिति^F,प्रशासन-समिति^F; S~-house अनुषद् भवन, सभागृह, सीनेट भवन, सीनेट हाउस।

**senator** –टॅर् n. आनुपद, सभासद, (राज०) **सीनेट सदस्य**, सीनेटका मेम्बर; अधिसभ्य; सलाहकार,T.

**senatorial** –टॉ'रिअॅल् a. आनुपद या अनुपद् विषयक, प्रशासन समिति^F का, सचिव या सभा-सम्बन्धी, सीनेटसम्बन्धी, सीनेट-सदस्य-सम्बन्धी; आधिसभ्य।

**senatorship** –नेटॅर्-शिप् n. आनुपद्का पद, राज समिति^F या सभा^F के मेम्बरका कार्य, सीनेटकी सदस्यता^F।

**senatrix, -tress** –ट्रिक्स्, -ट्रि'स् n. अधिसभ्या^F, सीनेट सदस्या^F।

**senatus** सि'ने'टॅस् n. (विशे० स्काटलैण्डमें) विश्वविद्यालय-व्यवस्थापिका सभा^F।

**send**[1]* से'न्ड् v.t. & i. (~ *sent*) प्रेषित करना, भेजना*, पहुँचाना, पठाना, विदा^F करना, रवाना करना (~ *message*); चालित करना, चलाना, दौड़ाना, आगे बढ़ाना, धकेलना, ठेलना; हिलाना, चालू करना (~ *bullet*); (विधाता, ईश्वर या दैवके सम्बन्धमें) घटित करना, घटित होने देना, ऐसा-ऐसा कराना, डालना, करवाना; (~ *rain*); दण्ड देना, सजा^F देना; प्रदान करना; पत्र या संवाद प्रेषित करना, समाचार, चिट्ठी^F या खबर^F भेजना, पत्र पठाना (~ *t to warn me*); उन्मत्त या दीवाना कर देना, पागल या सनकी बना देना; पदच्युत या कार्यच्युत करना, बलपूर्वक कामसे हटाना, कार्यमुक्त करना, निकाल बाहर करना, नाम काट देना, खारिज करना (*sent him away*); ~-off विदा^F, विदाई^F; विदाई^F के समयका बन्धुभावप्रदर्शन; आरम्भ, (किसी पुस्तक^F का प्रशंसात्मक) आमुख; ~ *down* विश्वविद्यालयसे दण्डरूपमें विद्यार्थीको निकाल देना, नाम निकाल देना, नाम काट देना; ~*for him* आमन्त्रण भेजना, बुलावा भेजना, बुला भेजना, बुलाना; ~*for the book* पुस्तक^F मँगाना, मँगा भेजना, आर्डर देना; ~ *in*, ~ *up* अपने नामसे किसी प्रदर्शनी^F आदिमें कोई वस्तु^F भेजना, प्रविष्ट करना; किसी प्रतियोगिता^F में अपना नाम लिखाना, अपना नाम भेजना; ~ *off letter, parcel* पत्र या पारसल प्रेषित करना, डाक^F में भेजना, चलता करना; ~ *off* person विदा^F करना, विदाई^F देना, भेजना; किसीके प्रस्थानके समय उपस्थित रहना; ~ *word* सन्देश प्रेषित करना; सन्देश भेजना, समाचार देना।

**send**[2], sc-'–स् १- n. किसी उतरती लहर^F का वेग, धक्का, झोंका, बहाव (~ *of the sea*); जहाजका डूबना, गोता, उलटाव; २. v.t. डूबना, गोता खाना, उलटना (इस लहर^F के उतारके कारण)।

**sendal** से'न्'डॅल् n. मध्ययुगीन रेशमी वस्त्र (जो राजसी पोशाकों^F आदिके काम आता था), सेंडल।

**sender** से'न्'डॅर् n. प्रेषक, **प्रेषी, भेजनेवाला**, आगे बढ़ानेवाला; समाचार या संवाद भेजनेवाला; विदा^F करनेवाला।

**sending** –डिंग् n. प्रेषण भेजना; सम्प्रेषण, दूरप्रेषण; प्रेषित वस्तु^F; ~ unit **प्रेषण उपकरण**।

**senecio** सि'नी'शिओ n. पलितचूडा (पौधा)।

**senescence** सि'ने'सॅन्स् n. (शिक्षा०) **जरा**^F, जीर्यमाणता^F, (चि०) **जीर्यता**^F, (जीव०) **जरिमा**^F, **जर्जरता**^F, जरोन्मुखता^F, जरावस्था^F, वृद्धावस्था^F, वार्धक्य, वार्धक्यप्राप्ति^F, वृद्धत्व, वृद्धप्रायता^F, (शिक्षा०) **बुढ़ापा**।

**senescent** –न्ट् a. जीर्यमाण, जरोन्मुख, (जीव०) **जरित**, वार्धक्यप्राप्त, वृद्धप्राय, वर्धमान, बूढ़ा होता हुआ (~ *organ, stage*)।

**seneschal** से'नि'शल् n. मध्ययुगीन सामन्तीय भवनका अध्यक्ष, कंचुकी, कर्मचारी, भृत्य, सरदार, कारिन्दा, मुसाहिब।

**seneschalship** –शिप् n. कंचुकी^F का पद, मुसाहिबी^F।

**senhor**[1], **senhora, senhorita** (Port.) महाशय, महोदय; श्रीमती^F; कुमारी^F।

**senhor²**, **senora**, **senorita** (Sp.) महाशय, महोदय; श्रीमती^F; कुमारी^F ।

**senile** सी'नाइल, -निल् a. वार्धक्य-सम्बन्धी, (शिक्षा०) **जराकालीन**, वृद्धावस्था^Fका, बुढ़ापेका; वृद्धावस्था^Fकी दुर्बलता^Fका सूचक, बुढ़ापेकी कमजोरी^Fको प्रकट करनेवाला; जराजन्य, जरासूचक; जराग्रस्त, जराजनित (~ *decay*); ~ dementia (का०) **जराजन्य मनोभ्रंश** ।

**senilism** ⊙ -लिज़्म् n. (शिक्षा०) **जरालक्षण**, अकाल-वृद्धता^F, अकालवार्धक्य, असमय बुढ़ापा ।

**senility** सि'नि'लिटि n. वृद्धत्व, वार्धक्य, वृद्धावस्था^F, (शिक्षा०, का०) **जरा^F**, **बुढ़ापा** ।

**senior** सी'निअर १. n. वयोवृद्ध, वृद्धजन, गुरुजन, अग्रज, जेठा; सदस्यता^F या सेवाके समयके विचारसे उच्च, प्रधान व्यक्ति, बड़ा आदमी (*is my* ~); श्रेष्ठ व्यक्ति, उच्च कोटि^Fका मनुष्य; कैम्ब्रिज विश्वविद्यालयका सर्वप्रथम गणित स्नातक, प्राचीन ग्रीक और लैटिन साहित्यका सर्वप्रथम स्नातक; एक ही नामका दूसरा ज्येष्ठ व्यक्ति, दोमेंसे बड़ा (*John Smith sen.*); २. a. **ज्येष्ठ**, **बड़ा** (~ *grade*, *officer*); ज्यायस, वयोज्येष्ठ, कालज्येष्ठ, अधिकारज्येष्ठ, **वरिष्ठ**, **वरीय**, अग्रज, वयोवृद्ध, अग्रवर्ती, प्रधान, श्रेष्ठ, **प्रवर**, **उच्च**, उपरि, कार्यके विचारसे बड़ा; उच्चतर या उच्चतम श्रेणी^F-का, आयु^F या पदमें बड़ा, सयाना, जेठा, बड़े पद या दर्जेका (*the* ~ *service*); ~ **accountant** प्रवर लेखाकार; ~ **classic** प्राचीन ग्रीक तथा लैटिनकी परीक्षा^Fमें सर्वप्रथम स्नातक; ~ **man** विश्वविद्यालयका अग्रतम व्यक्ति; ~**most** ज्येष्ठ, वरिष्ठ; **the** ~ **partner** ज्येष्ठ भागी, किसी फर्मका प्रधान भागीदार, कोठी^F या साझेकी दुकान^Fका सबसे बड़ा साझीदार;
~ **auditor**, ~ **clerk**, ~ **correspondent**, ~ **director**, ~ **division**, ~ **grade**, ~ **group**, ~ **inspector**, ~ **interpreter**, ~ **master**, ~**members**, ~ **officer**, ~ **scale**, ~ **sister**, ~ **superintendent**, ~ **telegraphist**, ~ **time-scale**, ~**typist**, ~ **University**, ~ **wrangler**.

**seniores priores** (L) बड़े-बूढ़े पहले ।

**seniority** -ऑ'रिटि n. ज्येष्ठत्व, ज्येष्ठता^F, अधिकार-ज्येष्ठता^F, (राज०) **उच्चता^F**, **वरीयता^F**, वरिष्ठता^F, **प्रवरता^F**, (~ *list*, ~ *roll*), प्रथमता^F, वयोवृद्धता^F, बड़प्पन, बड़ाई^F, बुजुर्गी^F ।

**senna** से'नॅ n. (चि०) मार्कण्डी^F, स्वर्णपत्री^F, सनाय^F, सनाय^Fकी पत्तियाँ^F, एक रेचक औषधि^F ।

**sennachie** से'नॅचि n. (प्रा०) चारण; स्तुतिपाठक, स्तवन-पाठक, भाट ।

**sennet** से'निट् n. (इति०) (शेक्सपियरके तथा अन्य नाटकोंके रंगमंचीय निर्देशनमें) बिगुल या तुरही^Fका संकेत ।

**sennight** -नाइट् n. (प्रा०) सप्तरात्र, सप्ताह, हफ्ता ।

**sennit** -निट् n. (नौवि०) तीनसे लेकर नौ बल तकका गोल या चपटा रस्सा, बल, पैंठन^F ।

**senocular** सि'नॉक्यूलॅर् a. षडक्षि, षण्णयन, छः आँखोंवाला ।

**senor** से'न्यॉर् n. (स्पेनी) महाशय, महोदय, श्रीमान्; श्रीमन्, जी ।

**senora** -रॅ n. स्पेनी महिला^F; (स्पेनी भाषा^Fमें) महाशया^F, महोदया^F, श्रीमती^F ।

**senorita** से'न्यॅरी'टॅ n. स्पेनी बाला^F, स्पेनी कुमारी^F; (स्पेनी भाषा^Fमें) कुमारी^F, मिस^F ।

**sensation** -से'शॅन् n. (चि०,शिक्षा०) **संवेदन**, **संवेदना^F** (~ *unit*), मनोवेग, मनोविकार, उद्वेग, तीव्र अनुभूति^F, अनुभव, (*had* ~ *of giddiness*); स्फुरण, सम्भ्रम, मनोवेगोंका उद्वेलन या उनमें विशेष अभिरुचि^F, तीव्र सामान्य मनोभाव या अभिरुचि^Fकी अभिव्यक्ति^F, मनोभाव-का प्रदर्शन या प्रकटीकरण; विकार, विक्रिया^F, उत्तेजना^F, सनसनी^F, जोश, खलबली^F, हलचल^F (*what is the latest*~?); संवेदनात्मक या उत्तेजनापूर्ण विषयोंका नाटकीय प्रयोग (~ *among the audience*); चैतन्य, चेतना^F, स्थितिबोध, संज्ञा^F, परिस्थिति-ज्ञान, इन्द्रियबोध, अन्तरनुभव, मनोज्ञान, प्रत्यक्ष ज्ञान, मनोवेग-बोध; शरीर-चेतना^F, शरीरज्ञान, इन्द्रियज्ञान, समझ, एहसास; *made a great* ~ बहुत अधिक विचार किया गया, बहुत ही चर्चा^F हुई, हलचल^F मचा दी ।

**sensational** -नॅल् a. चेतना-विषयक, अनुभूति-सम्बन्धी, संवेदनात्मक; उत्तेजनात्मक, उत्तेजनावर्धक, औत्सुक्यवर्धक, क्षोभकारी, सनसनी^F फैलानेवाला, खलबली^F पैदा करनेवाला, सन्नाटेमें लानेवाला ।

**sensationalism** -लिज़्म् n. संवेदनावाद, संवेदना-सिद्धान्त; (साहित्य या राजनीतिक आन्दोलनमें) संवेदना-सिद्धान्तका प्रयोग ।

**sensationalist** -लिस्ट् n. संवेदनावादी, संवेदना-सिद्धान्तका पोषक; (साहित्य या राजनीतिक आन्दोलनमें) उत्तेजना^F या संवेदनाके प्रयोगका हामी ।

**sensationalize** -लाइज़् v.t. उत्तेजित करना, सनसनी^F पैदा करना, जोश दिलाना, खलबली^F मचाना, हलचल^F पैदा करना; अन्तरनुभव कराना, मनोज्ञान कराना, समझाना, एहसास कराना ।

**sense*** से'न्स् १. n. प्रज्ञा^F, विवेकबुद्धि^F, विवेकशीलता^F, सामान्य मनःस्थिति^F, स्वस्थचित्तता^F, अविक्षिप्तता^F, सहज-बुद्धि^F, होश* (*have you taken leave of, are you out of, your* ~*s*?); हृषीक, **इन्द्रिय^F***, बोधेन्द्रिय^F, ज्ञानेन्द्रिय^F (*has quick* ~*s*); अनुभूति^F, संवेदनशीलता^F, इन्द्रियानुभवशीलता^F, इन्द्रियबोधक्षमता^F, इन्द्रियबोधशक्ति^F, अनुभव या बोध करनेका सामर्थ्य, प्रत्यक्ष ज्ञानकी योग्यता^F (*errors of*~); चैतन्य, चेतना^F*, (चि०) **बोध**, **ज्ञान**, संज्ञा^F, होश; (गणि०) **अभिदिशा^F**; (चि०, जीव०) **संवेद**, (चि०) **भावना^F**; संवेदन, संवेदना^F, अनुभव (*the* ~ *of pleasure*); (जीव०) **संवेदी**; सामान्य बोध, साधारण ज्ञान, उपयोगी निर्णयबुद्धि^F, व्यावहारिक निर्णयशीलता^F, व्यावहारिकता^F, व्यवहारोचित बुद्धिमत्ता^F, व्यावहारिक ज्ञान, समझदारी^F, मामूली जानकारी^F,

अक्लमन्दी^F (*had not the ~ to do*); विवेकशीलता^F, विवेकबुद्धि^F, विवेकव्युत्पन्नमतित्व, सद्ज्ञान, ठीक समझ^F (*~ of locality*); मनुष्योंके सामान्य मनोभाव, भावुकता^F, भावना^F, विचार; तात्पर्य, अभिमत, आशय, मत, अभिप्राय, बोधगम्यता^F, अर्थ, भाव*, उद्देश्य, अभिप्रेत, अभीष्ट, मंशा^F, मतलब, माने (*in what exact ~ we shall rise again is doubtful*); तत्त्व, सारांश, २. v.t. इन्द्रियबोधसे अनुभव करना, इन्द्रियों^F द्वारा अनुभव करना, अस्पष्ट रूपसे अवगत होना, समझाना, मालूम करना, लगना; ठीक अर्थ लगाना; a man of ~ विचक्षण, बुद्धिमान्, व्यावहारिक मनुष्य, व्यवहार-कुशल व्यक्ति, चतुर, अक्लमन्द; muscular ~ मांसपेशी^F कार्यका ज्ञान; ~-body ज्ञानेन्द्रियाँ^F, संवेदनशील अंग या इन्द्रिय^F; ~-cavity, ~-cell, संवेदकोष; (जीव०) **संवेदी कोशिका^F**, (शिक्षा०) **ज्ञानकोशिका^F**; ~organ (जीव०, चि०, शिक्षा०) **ज्ञानेन्द्रिय^F**; ~-perception इन्द्रियबोध, इन्द्रिय ज्ञान; (शिक्षा०) **ज्ञानेन्द्रिय प्रत्यक्ष ज्ञान**, प्रत्यक्ष ज्ञान या अनुभव; the pleasures of ~ संवेदना-सुख, इन्द्रिय-सुख, इन्द्रियानुभव, विषयानन्द; sixth ~ अन्तःकरण; *does not make ~* दुरूह, क्लिष्ट, निरर्थक, अबोधगम्य, समझ^F में न आनेवाला; *frightened out of his ~s* संज्ञाहीन, चेतनाहीन, अचेतन, जड़, कर दिया; *he will soon come to his ~s* ज्ञानलाभ करेगा, सचेत होगा, होशमें आ जायगा, *in a ~* एक रूपसे, एक प्रकारसे, एक अर्थमें; *in one's ~s* अविक्षिप्त, स्वस्थचित्त, ठीक होशमें; *take the ~ of meeting* प्रश्न आदि रखकर निश्चय करना, सभा^F की राय^F जानना, सभा^F का मत समझना;

~ bud, ~ centre, ~ datum, ~ feeling, ~ gratification, ~ impression, ~ quality, ~ receptor.

**senseful** –फुल् a. सद्विवेकयुक्त, बुद्धिपूर्ण, समझदार; अर्थपूर्ण, सार्थक, महत्त्वपूर्ण।

**senseless** –लिॅस् a. चेतनाहीन, अचेतन, अचेत, निर्बोध, संज्ञाहीन, इन्द्रियानुभवाक्षम, मूर्च्छित, निःसंज्ञ, गत-चेतन, विगत-चेतन, सुन्न, बेहोश; बुद्धिहीन, मतिहीन, निर्बुद्धि, अबोध, मूढ़, मूर्ख, अनात्मज्ञ, नासमझ, बेसमझ, नादान, गावदी, बेवकूफ, बावला, खरदिमाग; असम्बद्ध, असंगत, निरर्थक, अर्थशून्य, बेमतलब, लचर, बेहूदा; Knock ~ हक्काबक्का कर देना।

**senselessness** –निॅस् n. अचैतन्य, चेतनाहीनता^F, अचेतावस्था^F, संज्ञाहीनता^F, बेहोशी^F, बदहवासी^F; बुद्धिहीनता^F, मतिहीनता^F, ज्ञानशून्यता^F, मूढ़ता^F, मूर्खता^F, अबोधता^F, नासमझी^F, बेवकूफी^F; असम्बद्धता^F, असंगतता^F, असंगति^F, निरर्थकता^F, अर्थशून्यता^F, लचरपन, बेहूदापन।

**sensebility** –सिबि'लिटि n. इन्द्रियग्राह्यता^F, इन्द्रियगम्यता^F, ग्रहण-सामर्थ्य, ग्रहणशक्ति^F, गोचरता^F, संज्ञा^F, चैतन्य, चेतना^F, एहसास (*skin lost its ~*); (शिक्षा०) **संवेद्यता^F**, (दर्श०) **संवेदन-शक्ति^F**; संवेदनशीलता^F, अनुभूतिशीलता^F; भावना^F की सूक्ष्मता^F, भाव-कोमलता^F, या मृदुता^F, अनुभूति^F की सूक्ष्मता^F, नाजुकदिमागी^F; विवेकशीलता^F, बोध, ज्ञान, सज्ञानता^F, ज्ञानवत्ता^F, सूक्ष्म-चैतन्य; व्यवहारकुशलता^F।

**sensible** –सॅबॅल् a. संवेदनशील, सचेतन, संज्ञावान्, चेतनावान्; प्रभावग्रहणशील, विकारशील; अनुभूतिसम्पन्न, वेदनक्षम, अनुभवशील, श्लाघनीय, प्रशंसनीय, तारीफ^F के लायक, काफी (*a ~ difference, increase*); (प्रा०) संवेद्य, (*~ horizon*) गोचर, प्रत्यक्ष, लक्ष्य, इन्द्रियग्राह्य, इन्द्रियगम्य, इन्द्रियग्राह्य (*~ things*); युक्तिसंगत, युक्तियुक्त, तर्कसंगत, संगत; विचक्षण, सुधी, संयत, सन्तुलित, व्यावहारिक, व्यवहार-कुशल, सुबुद्ध, सुबुद्धि, सद्बुद्धि, बुद्धिमान्, सज्ञान, ज्ञानवान्; धीसम्पन्न, विवेकशील, मनस्वी, विवेकी, समझदार (*a ~ man*); ~ heat **ज्ञेय ऊष्मा^F**।

**sensibleness**–निॅस् n. संवेदनशीलता^F, चेतनशीलता^F; बोध, ज्ञान, जागरूकता^F, सावधानी^F; गोचरता^F, इन्द्रियग्राह्यता^F; अनुभवशीलता^F; प्रशंसनीयता^F; विचक्षणता^F, व्यवहारकुशलता^F, विवेकशीलता^F, बुद्धिमत्ता^F, समझदारी^F, होशियारी^F, अक्लमन्दी^F; संगति^F, युक्तियुक्तता^F।

**sensigenous** –सिॅजिॅनॅस् a. संवेदक, उद्वेजक, मनोवेजक, स्फुरक, उत्तेजनावर्धक; (चि०) संवेदनाजनक।

**sensile** –सिल, –साइल् a. = SENTIENT.

**sensilla** ⊙–सिलॅ n. (जीववि०) इन्द्रिय^F।

**sensism** ⊙–सिज़्म् a. = SENSATIONALISM.

**sensitive** –सिटिव् १. n. प्रभावोंको ग्रहण करनेवाला व्यक्ति; २. a. **संवेदी**, संवेदक, **प्रतिसंवेदी**, **संवेदनशील**, सचेत, सचेतन, चेतनाशील, अनुभवशील, अनुभवग्राही, (रसा०, भौ०, क्षितिवि०) **सुग्राही**, **सूक्ष्मग्राही**, द्रुतग्राही; ध्वनिग्राही; संक्षोभ्य, आशुक्षुब्ध, सहजप्रभावग्राही, सहजाभिभूत, विकारशील, प्रभावग्रहणशील, हृष्ट, अनुभवशक्तिविशिष्ट, अनुभूतिशील, सहृदय, कोमलहृदय, बाह्य प्रभावोंसे शीघ्र ही प्रभावित होनेवाला; भावुक, नाजुक, नाजुकमिजाज, छुई-मुई; (क०) संवेदन-विषयक, स्फुरणका, इन्द्रिय-सम्बन्धी, मस्तिष्क-सम्बन्धी; (रसा०) संग्राहक, **सुग्राही** (*~ matter*); ~ crop असहिष्णु सस्य, नाजुक फसल^F; ~ paper (फोटो०) ह्यपत्र, प्रकाशके प्रभावको शीघ्र ही ग्रहण करनेवाला फोटोका पेपर; ~plant (वन०) **लज्जावन्ती^F**, लज्जावनी^F, लाजवन्ती^F का पौधा, (वन०) **छुई-मुई^F**; ~ to frost तुहिन-भीरु;

~ balance, ~ cell, ~ film, ~ flame, ~ index, ~ matter, ~ plate, ~ receptor, ~ test, ~ tint, ~ volume, ~ zone.

**sensitiveness**–निॅस् n. भावुकता^F, (रसा०) **संवेदनशीलता^F**, अनुभूतिशीलता^F, संक्षोभ्यता^F, विकारशीलता^F, असहिष्णुता^F, प्रभावग्राहकता^F, (रसा०, भौ०, यन्त्र०) **सुग्राहिता^F**, **सूक्ष्म ग्राहिता^F**, सूक्ष्मचैतन्य, सहृदयता^F, नाजुकमिजाजी^F।

**sensitivity**–विटि n. (रसा०, फोटो०, शरीरर०, मनोवि०)

हृषत, सुग्राहित्व, संवेक्षिता^F; **प्रतिसंवेदिता^F, संवेदिता^F, संवेदनशीलता^F**, संज्ञाग्रहणक्षमता^F, (रसा०, भौ०) **सूक्ष्मग्राहिता^F, सुग्राहिता^F**, द्रुतग्राहिता^F, **सुग्राहकता^F**, सुग्राहीपन।

**sensitization** –ज़ाइज़े'शॅन् n. (शिक्षा०) **संवेदन-ग्रहण**, (चि०) **द्रुतग्राहीकरण**, (रसा०) **सुग्राहीकरण; उत्तेजन**; प्रकाशप्रभावग्रहणशील बनानेका कार्य।

**sensitize** –सिटाइज़् v.t. (फोटो^F के पेपरको या प्रकाशके प्रभावको) ग्रहण करनेवाला बनाना; **संवेदनशील करना, सूक्ष्मग्राही करना**, सुग्राही बनाना, द्रुतग्राही बनाना, हर्षित करना; (चि०) संवेदनग्राही बनाना।

**sensitized** –ड् a. हर्षित, संवेदनयुक्त, प्रकाश-, (रसा०) **सूक्ष्मग्राहीकृत, सुग्राहीकृत**, प्रभावासहिष्णु (~ *paper*)।

**sensitizer** –ज़र् n. (वन०) **संवेदनकारी**।

**sensitometer** –टॉ'मिटर् n. हृषतामान, प्रकाशप्रभाव-मापक यन्त्र, फोटो^F के पेपरकी प्रकाशप्रभावग्राहिता^F जाँचनेवाला यन्त्र; (चि०) शरीरमें प्रकाशप्रवेशनमापक यन्त्र।

**sensitometry** –ट्रि n. हृषतामिति^F, संवेदनामिति^F।

**sensorial** से'न्सॉ'रियल a. संवेदिकीय, संवेदनात्मक, संज्ञा-केन्द्र-विषयक, चेतनास्पद-सम्बन्धी, चेतनाशय-सम्बन्धी, मस्तिष्क-सम्बन्धी, ज्ञानेन्द्रिय-सम्बन्धी।

**sensorium** –अम् (pl. *-ia, -s*) संवेदित्र, संज्ञाकेन्द्र, (शिक्षा०) **संवेदन तन्त्र**, संवेदन-बिन्दु, चेतनास्पद, चेतनाशय, अन्तःकरण, मन, मस्तिष्क, ज्ञान-स्थान, ज्ञानेन्द्रिय^F, दिमाग; सुषुम्ना^F, मेरुनाड़ी^F, गोर्दनालो^F; (प्राणिवि०) संवेदनाकेन्द्र; तन्त्रिका^F तन्त्र, नाड़ी तन्त्र, सम्पूर्णशरीरका संवेदना तन्त्र।

**sensory, sensorial** –सॅरि,–रियल् aa. (चि०, जीव०) **संवेदक, संवेदी**, (शिक्षा०) **संवेदनात्मक**, संवेदना अथवा ज्ञानेन्द्रिय-सम्बन्धी, संज्ञा-सम्बन्धी, अनुभूति-विषयक, संज्ञाकेन्द्रीय, मस्तिष्क-सम्बन्धी;
~ area, ~ automatism, ~ cell, ~ character, ~ development, ~ experience, ~ function, ~ hair, ~ nerve, ~ path, ~ process, ~ reaction, ~ system, ~ tissue.

**sensual** –स्यू(शु)अॅल् a. (दर्शन०) प्रत्यक्षवादी, संवेदन-वादी, प्रत्यक्षवाद या संवेदनावादके अनुसार या उससे सम्बन्धित; विषयानुराग या इन्द्रियासक्ति-विषयक, दैहिक, भौतिक, शारीरिक, इन्द्रियसुख-सम्बन्धी, वासनात्मक (*~ pleasures*); (क्वचित्) ऐन्द्रिय, इन्द्रिय-सम्बन्धी, इन्द्रियजन्य, आनुभूतिक, संज्ञाकेन्द्रीय, विषय-सम्बन्धी, संवेदना या संज्ञा-विषयक; इन्द्रियाधीन, इन्द्रियलोलुप, इन्द्रियवश, (शिक्षा०) **विषयासक्त**, विषयी, विषयोपसेवी, विषय-परायण, विलासी, भोगी, भोगविलासी, कामुक, कामी, भोगासक्त, विलासप्रिय, भ्रष्टाचारी, व्यभिचारी, लम्पट, रसिया; स्वयंभोगी, स्वयंभक्षी, आत्मस्वार्थी ~ pleasure (दर्श०) **विषय-सुख**।

**sensualism** –लिज़्म् n. (दर्श०) **विषयभोगवाद, इन्द्रिय-सुखवाद**, इन्द्रियार्थवाद, इन्द्रियपरायणता^F, विषयासक्ति^F, इन्द्रियासक्ति^F; भोग, विषय, दैहिकता^F, भौतिकता^F।

**sensualist** –लिस्ट् n. विषयी, विलासी, इन्द्रियभोगी, इन्द्रियासक्त अथवा भोगविलासी व्यक्ति; इन्द्रियार्थवादी, सुखभोगवादी।

**sensualistic** –टिक् a. इन्द्रियपरायण, इन्द्रियपरक; इन्द्रियार्थ-सम्बन्धी, इन्द्रियासक्ति-सम्बन्धी, दैहिकता-सम्बन्धी, भौतिक, दैहिक।

**sensuality** –अॅ'लिटि n. (दर्श०) **विषयासक्ति^F, इन्द्रियासक्ति^F**, कामासक्ति^F, भोगासक्ति^F, इन्द्रिय-परायणता^F, विषयरति^F, सुखोपभोग, विषयपरायणता^F, भोग-विलास, कामुकता^F, रंगरास, ऐयाशी^F; दैहिकता^F, शारीरिकता^F, भौतिकता^F; प्रत्यक्षवादिता^F।

**sensualization** –अॅलाइज़े'शॅन् n. इन्द्रियसेवीकरण, इन्द्रियानुरागीकरण, वासनायुक्त करना।

**sensualize** –स्यू(शु)अॅलाइज़् v.t. इन्द्रियसेवी करना, विषयासक्त बनाना, कामुक बनाना; दैहिक बनाना, भौतिक बनाना।

**sensualness** –ल्-निॅस् n. = SENSUALITY.

**sensuism** –स्यूइज़्म् n. (दर्शन०) संवेदनावाद, संवेदना-सिद्धान्त।

**sensum** ⊙ –सॅम् n. (शिक्षा०) **इन्द्रियपरक सामग्री^F**।

**sensuous** –स्यूअॅस् a. ऐन्द्रिक, (शिक्षा०) **ऐन्द्रिय, इन्द्रियगत**, इन्द्रियविषयक, इन्द्रियजनित, इन्द्रियसम्पर्क-जनित, ऐन्द्रीय, इन्द्रिय-सम्बन्धी, वैषयिक-, इन्द्रियभोग्य-सम्बन्धी; ~ feeling विषयवासना^F; ~ self (दर्श०) **ऐन्द्रिय अहम्; विषयासक्त अहम्**।

**sensuousness** –निॅस् n. ऐन्द्रिकता^F, ऐन्द्रीयता^F, इन्द्रिय-सम्बन्ध, वैषयिकता^F, विषयसुख।

**sent**[1] से'न्ट्' n. (प्रा०) = SCENT.

**sent**[2] SEND का भू० कृ०।

**sentence** से'न्'टॅन्स् १. n. (व्या०) वाक्य, वक्तव्य, वचन; अधीन उपवाक्य; (भाषण या कथनका) अल्पांश, लघु रूप; सूत्र, लोकोक्ति^F, नीतिवचन, सूक्ति^F, सूक्ष्म वचन, संक्षिप्त कथन, संक्षिप्त विचार, कहावत^F; (प्रा०, किसी निष्कर्षके सम्बन्धमें) सम्मति^F, निर्णय, निश्चय, विचार, राय^F (*my ~ is for war*); सन्निर्णय, अन्तिम निर्णय, जूरी^F का फैसला (क्र०); आधर्षण, दण्ड, (विधा०, का०) **दण्डादेश**, दण्डाज्ञा^F, सजा^F, सजा^F का हुक्म; २. v.t. निर्णय देना, फैसला सुनाना; दण्डादेश देना, दण्डाज्ञा^F की घोषणा^F करना, सजा^F देना, सजा^F का हुक्म सुनाना; complex ~ मिश्रित वाक्य; compound ~ संयुक्त वाक्य; ~ of death मृत्युदण्ड, प्राणदण्ड; ~ of transportation निर्वासन दण्डादेश; simple ~ साधारण वाक्य।

**sentenced** –ड् a. (का०) **दण्डादिष्ट, दण्डाज्ञप्त**, आधृष्ट, दण्डित, आदिष्टदण्ड।

**sentential** से'न्टे'न्'शल् a. (क्र०) वाक्यघटित, वाक्य-सम्बन्धी, कथनका।

**sententious** –शॅस् a. सूत्रप्राय, सूत्रमय, सूक्तिमय,

लाघवयुक्त, लाघवगुणोपेत, लघुवाक्यमय, न्यायप्रचुर, नीतिकथापूर्ण, संक्षिप्त प्रभावपूर्ण शैली^F^से युक्त; सारगर्भ, अर्थगर्भित, अर्थपूर्ण; सूत्रबद्ध, औपचारिक, शब्दाडम्बरपूर्ण, मिथ्यावादी, मिथ्याधर्मोपदेशक, आडम्बरप्रिय, आडम्बरपूर्ण नैतिक चर्चाका प्रेमी, पाखण्डी।

**sententiousness** –निँस् n. सूत्रमयता^F, सूत्रबद्धता^F, सूक्तिमयता^F, संक्षिप्तता^F, अर्थपूर्णता^F, सारगर्भत्व, लघुवाक्य-प्रयोग।

**sentience, -cy** से`न्'शिअॅन्स्, -सि n. (शिक्षा०) **इन्द्रियवेदन**, संवेदनशीलता^F, अनुभूति-वैशिष्ट्य, चैतन्य, चेतना^F, बोधक्षमता^F, संज्ञासम्पन्नता^F, इन्द्रियानुभूति^F।

**sentient** –न्ट् a. संवेदनाशील, संवेदनायुक्त, अनुभूति-विशिष्ट, चैतन्य-विशिष्ट, चेतनावान्, सचेत, सजीव, संज्ञासम्पन्न, सचेतन, सम्बुद्ध, बोधक्षम, ज्ञानशक्तिसम्पन्न।

**sentiment** से`न्'टिमॅन्ट् n. (शिक्षा०) **मनोभाव**, मनोविकार, मनोवृत्ति^F, भावना^F, भावानुभूति^F, भाववृत्ति^F, स्थायीभाव, स्थिरभाव, भावनाएँ^F, भावात्मक विचार, भावात्मक दृष्टिकोण, भावसमष्टि^F, भावावेश, भाव, ख्याल (*the ~ of pity*); (कला^F) संवेदना^F, रसानुभूति^F, भावरस, सहानुभूति^F, मूलभाव; कल्पना^F, भावना^F (*the ~ is good though the words are injudicious*); अभिप्राय, आशय, अर्थ; भावुकता^F, मानसिक दुर्बलता^F, हीन मृदुता^F, घृणास्पद कोमलता^F या सुकुमारता^F; भावुकतापोषण, भावपोषण, भावपुष्टि^F; हीन सुकुमारता^F का प्रदर्शन, कोमलता^F का दिखावा; आवेगोत्पन्न चिन्ता^F, भाव-मिश्रित चिन्ता^F।

**sentimental** –मे`न्'टॅल् a. भावुक, भावुकतामय, भावुकतापूर्ण, सुकुमार, कोमल, रसिक, मानसिक रूपसे दुर्बल, नाजुक-मिजाज; कृत्रिममृदुतायुक्त; भावुकतादर्शी, कोमलतायुक्त, सुकुमारतायुक्त, कोमलभावोत्तेजक; रसमय, सरस, रसात्मक; ~ approach (राज०) **भावुकतापूर्ण दृष्टिकोण**।

**sentimentalism** –लिज़्म् n. भावुकतावाद, (दर्श०) **अतिभावुकता**^F, रसिकता^F, रसात्मकता^F।

**sentimentalist** –लिस्ट् n. भावुकतावादी, सुकुमारतावादी।

**sentimentality** –टै'लिटि n. (दर्श०) **भावुकता**^F, भावविभोरता^F, भावपूर्णता^F, रसिकता^F, सुकुमारता^F।

**sentimentalize** –'टॅलाइज़् v.t. & i. भावुक बनाना, भावात्मक बनाना, मार्मिक बनाना, भावुकता^F लाना, कोमलकान्त बनाना।

**sentinel** से`न्'टिनॅल् १. n. रक्षक, रक्षापुरुष, प्रहरी, पहरेदार, पहरेवाला, पहरुआ, चौकीदार, (रेल०) **सन्तरी**; (*~ crab* के अर्थमें भी) लम्बी पलकोंवाला भारतीय महासागरका एक केकड़ा; २. v.t. (का०) रक्षा^F करना, पहरा देना, पहरा रखना, चौकीदारी^F करना; (क०) प्रहरी नियुक्त करना, पहरा बैठाना, पहरुआ रखना, चौकीदार लगाना।

**sentry** –ट्रि n. (सेना० के सामान्य प्रयोगका शब्द) रक्षिभट, रक्षी, प्रहरी, पहरेदार, **सन्तरी** (*~ port*), सिपाही, चौकीदार; ~-board प्रहरीमंच, पहरुआ मचान, जहाजमें सन्तरीके खड़े होनेका तख्ता, पटिया^F या मंच; ~-box प्रहरी-कक्ष, प्रहरीका आश्रय-स्थल; ~-go प्रहरीके रूपमें ऊपर-नीचे घूमनेका कार्य, पहरा, गश्त, ड्यूटी^F; प्रहरी क्षेत्र, हलका; ~ port पहरा चौकी^F।

**senza** से`न्'ट्सॅ prep. (के) बिना, बगैर।

**Sep.** (or -sept.) September; Septuagint.

**sepad** से`पड् v.t. मानना, समझना।

**sepal** से`'पॅल् n. निदल, पुष्पकोषकी पत्ती^F, (कृषि०, वन०) बाह्य दल, सेपल।

**sepaline** ⊙ –लिन् a. निदलीय, निदल-विषयक, सेपलवाला, बाह्य दल-युक्त।

**sepalody** सिपै'लॅडि n. (पँखुड़ियों^F का) निदलीभवन, निदलीकरण, सेपलीभवन, सेपलीकरण।

**sepaloid** –'पॅलॉइड् a. निदलाभ, निदलवत्, निदल-सदृश, सेपलसमान, (वन०) **बाह्यदलाभ**, बाह्यदल-जैसा।

**separability** से`पॅरॅबि'लिटि n. पृथक्कार्यता^F, पृथक्करणीयता^F, भेद्यता^F, विच्छेद्यता^F, वियोज्यता^F, विभाज्यता^F, विश्लेषणीयता^F, व्यावर्त्यता^F, अलगाये जानेकी स्थिति^F।

**separable** –'पॅरॅबॅल् a. पृथक्कार्य, पृथक्करणीय, भेद्य, विच्छेद्य, वियोज्य, विभाज्य, विश्लेषणीय, व्यावर्त्य, पृथक् होनेवाला, अलग करने योग्य या होने योग्य, अलगाने योग्य;

~ accident, ~ element, ~ extension, ~ polynomial.

**separableness** –निँस् n. पृथक्करणीयता^F, भेद्यता^F, विच्छेद्यता^F, वियोज्यता^F, विभाज्यता^F, विश्लेषणीयता^F, विघटनीयता^F, अलगाने या अलग होनेकी स्थिति^F, अलगावकी शक्ति^F।

**separate**[1]* –रॅट् १. n. (पृथक् वितरणके लिए किसी सभा^F की कार्यवाही^F, पत्रिका^F आदिसे लेकर पुनः मुद्रित की हुई) किसी एक लेखकी प्रतिलिपि^F, एक खण्डकी नकल^F, कापी^F; २. a. (आंगिक रूपसे) पृथक्कृत, भिन्न, पृथक्, विच्छिन्न, असम्बद्ध, विभक्त, न्यारा, अलग* (*~ property, scheme*); अन्य, और, दूसरा; स्वतन्त्र, व्यक्तिगत, निजी, अपना; ~ estate स्त्रीधन, विवाहित स्त्री^F की पृथक् भूसम्पत्ति^F (जब वह पतिके अधीन नहीं रहती है); ~ maintenance निर्वाहभत्ता, पृथग्भरण, पृथग्भृति^F (जो पति अपनी पत्नी^F को देता है, जब कि वह उसकी सहमति^F से अलग रहती है);

~ account, ~ authority, ~ confinement, ~ effects, ~ holding, ~ property, ~ scheme, ~ system, ~ use.

**separate**[2] –रेट् v.t. & i. पृथक् करना, पृथक्करण करना, स्वतन्त्र करना, विघटित करना, विच्छिन्न करना, वियुक्त करना, विभक्त करना, असम्बद्ध करना, सम्पर्क तोड़ना, सम्बन्ध तोड़ना, भेद करना, अलग करना, अलगाना, काटना, फोड़ना, तोड़ना, अलहदा करना, जुदा करना; विभाजित करना, वियोजन करना, भाग करना; पृथक् होना, विभक्त होना, विभाजित होना, स्वतन्त्र

होना, सम्बन्धविच्छेद कर लेना, वियुक्त होना, अलग होना, बिछुड़ना, हटना; (मक्खन आदिको दूध आदिसे) मथकर निकालना, अलग करना; (कच्ची धातु^F, फल, दूध, अनाज, प्रकाश आदिको) पृथक्-पृथक् करना, विभक्त करना, मथना, छाँटना, बिनना, चुनना, बाँटना; स्वतन्त्र पथ ग्रहण करना, भिन्न मार्गोंपर चलना, विघटित होना, स्वतन्त्र होना, अलग-अलग रास्तोंमें जाना, अलग-अलग होना, बिखर जाना।

**separated** –रे॑ड् a. भिन्न, पृथक्कृत, वियुक्त, विच्छिन्न, ~ milk **सप्रेटा**, मखनिया दूध, यन्त्रोद्धृत स्नेह दूध, (कृषि०) **क्रीम निकला दूध**।

**separateness** –रॅट्-नि॑स् n. पार्थक्य, पृथक्त्व, पृथग्भाव, पृथक्ता^F, स्वतन्त्रता^F, भिन्नता^F, निजीपन, अलगपन, न्यारापन, अलगाव।

**separating** –रेटिंग् a. (रसा०) पृथक्कारी, (~ *funnel*)।

**separation** –रे॑'शॅन् n. (रसा०) **पृथक्करण, पृथग्भवन**, विघटन, विच्छेदन, खण्डन, विभेदन, आदि क्रियागत अर्थोंमें; **वियुक्ति^F, पार्थक्य**, वियोग, विरह, विप्रयोग, व्यतिरेक, विच्छेद, **वियोजन**, विश्लेष, विभेद, सम्बन्धविच्छेद, विछोह, बिछुड़ना, बिलगाव, आंशिक तलाक^F (बिना विवाह-बन्धनको तोड़े हुए); judicial ~ न्यायालयीय सम्बन्ध-विच्छेद, अदालत^Fकी आज्ञा^Fसे दम्पती-विच्छेद; ~ allowance **वियुक्ति-भत्ता**, सम्बन्धविच्छेद भत्ता, विच्छेद-भत्ता; ~ cloth (नौवि०) **दोवड़ा, चादरा**, विगलक चादर^F; **अलगगीर**; ~ deed (का०) **पार्थक्य-पत्र**; ~ disc वियोजी बिम्ब;
~ axiom, ~ factor, ~ order, ~ rate, ~ theory.

**separationist** –निस्ट् n. विघटनवादी, धार्मिक या राजनीतिक विच्छेदका समर्थक।

**separatism** –'पॅरॅटिज़्म् n. (राज०) **पार्थक्यवाद**, पृथक्तावाद, विभक्ततावाद, स्वतन्त्रतावाद, न्यारापन (धर्म और राजनीति^Fमें)।

**separatist** –टिस्ट् n. पृथक्तावादी, विभक्ततावादी, स्वतन्त्रतावादी, भिन्नमतावलम्बी, न्यारा-न्यारा रहनेवाला।

**separative** –टिव् a. पृथक्कारी, विच्छेदक, विश्लेषक, विघटनकारी, वियोजक, बाँटनेवाला, अलगानेवाला, बिछुड़ानेवाला, जुदा करनेवाला।

**separator** –रेटॅर् n. (यन्त्र०) **परदा**; पृथक्कारक, **पृथक्कारी**, मक्खन निकालनेकी मशीन^F, छँटाई^Fकी मशीन^F; ~ sline (कृषि०) **चीकट**।

**separatory** –रॅटॅरि a. (क०) पृथक्कारी, भेदनकारी, विश्लेषक, विघटनकारी, विभाजक, भागोंमें बाँटने या छाँटनेवाला, अलगानेवाला।

**separatrix** –रेट्रिक्स् n. पृथक्करण चिह्न, सीमा-चिह्न, विभाजन-चिह्न, अलग करनेका निशान।

**Sephardi** सिफ़ार्'डि n. (pl. *-im*) स्पेनी या पुर्तगाली यहूदी।

**sepia** सी'पिअ n. मसीमीन^F; समुद्रफेनमत्स्य, सामुद्रिक मसिक्षेपी मत्स्य; मीनमसी^F, मछली^Fका काला तरल उच्छिष्ट; काला लाली^F लिये हुए भूरा रंग; चित्रकार या रंगसाजका भूरा रंग; (~*-drawing* के अर्थमें भी) भूरे रंगकी चित्रकारी^F; warm ~ लाली^Fके साथ भूरे रंगका मिश्रण।

**sepiment** से॑'पिमॅन्ट् n. टट्टी^F, घेरा, झाड़ियों^Fकी आड़^F।

**sepoy** सी'पाएँ n. (यूरोपीय ढंगसे अनुशासित देशी भारतीय) सैनिक, सिपाही; ~ mutiny (Indian ~) सैनिक क्रान्ति^F, भारतीय सिपाहियोंका विद्रोह, सिपाही विद्रोह, सिपाही गदर^F।

**seps** से॑प्स् n. सर्पगोधा^F।

**sepsis** से॑प्'सिस् n. रोगाणुता^F, रुधिरदूषण, रक्तदोष, (चि०) **पूतिदोष**, पूतिता^F, पूतिरक्तता^F, खूनकी खराबी^F; क्षतदूषण, क्षतदुर्गन्धता^F, गलन^F, सड़न^F; पूया।

**sept-, septem-, septi-** सप्त- (~*angular*, ~*ember*, ~*insular*, ~*empartite*, ~*enarius*, ~*enary*, ~*et(te)*, ~*iform*, ~*ilateral*, ~*illion*, ~*isyllable*)।

**sept** से॑प्ट् n. वंश, उपजाति^F, परिवार, घराना, खानदान।

**septa** से॑प्'टॅ दे० SEPTUM.

**septal** –टॅल् a. (श० र० शा०) विभाजक, प्राचीर-विषयक, कलाप्राचीर-सम्बन्धी, पटल-सम्बन्धी, पटी^Fका, खानेदार (~ *outgrowth*); ~ cartilage (चि०) **पट-उपास्थि^F**; ~ nectary (का०) **पट-मकरन्दिका^F**; ~ nephridia (जीव०) **पट-वृक्कक**; ~ process (चि०) **पट-प्रवर्ध**; ~ stores (इति०) **कक्ष-पत्थर**।

**septan** से॑प्'टॅन् a. सप्ताही, हर सातवें दिनपर आनेवाला (ज्वर या बुखार)।

**septangle** से॑प्'टैन्गॅल् n. सप्तकोण, सप्तकोण-क्षेत्र।

**septangular** –'ग्यूलॅर् a. सप्तकोण-, सप्तकोणीय, सप्तकोणयुक्त, सप्तास्र, सतकोनिया।

**septate** से॑प्'टेट् a. (वन०) **सपट**; (कृषि०) **पटयुक्त, भित्तियुक्त**; विभाजित, विभक्त, उपविभक्त, खण्डोंमें विघटित।

**septation** –टे॑'शॅन् n. विभाजन, विखण्डन।

**september** से॑प्टे॑'म्बॅर् n. नवम मास, वर्षका नवाँ माह, सितम्बर।

**septembrist** –ब्रिस्ट् n. (सितम्बर १७९२ में पेरिसका) नरसंहारकर्ता, जनसंहारी दल, विद्रोही, हत्यारा।

**septempartite** से॑प्टे॑म्पार्'टाइट् a. सप्तधा, सप्तभागी, सात भागोंमें विभक्त।

**septemvir** से॑प्टे॑'म्'विर् n. सप्तशासन, सात व्यक्तियोंकी सरकार^F।

**septemvirate** –रॅट् n. सप्तशासकपद, सप्तशासक-कार्यालय।

**septenary** से॑प्टी'नॅरि n. & a. सप्तक, सप्तसमूह, सप्तवर्ग, सप्तमण्डल, सत्ता^F; सप्तसंख्यक, सप्तशः, सप्ताश्रयी, सप्ताधारी, सप्तात्मक, सातके आधारपर, सात-सातका; सप्तवार्षिक, सप्तवर्षव्यापी।

**septennate** से॑प्टे॑'नेट n. सप्तवर्षकाल, सप्तवर्षावधि^F,

सात सालोंकी अवधि^F।

**septennial** –निअल् a. सप्तवार्षिक, सप्तवर्षीय, सात-साला।

**septennium** –अम् n. = SEPTENNATE.

**Septentrion** से`प्टे`न्‌'ट्रिअन् n. सप्तर्षि; उदीचि, उत्तर लोक।

**septentrional** –नल् a. औदीच्य, उत्तरी, उत्तर दिशा^F का।

**septet(te)** से`प्टे`ट्' n. सात गायकों अथवा वादकोंके समूहके हेतु कृति^F या रचना^F।

**septic** से`प्'टिक् १. n. रक्तदूषक पदार्थ, **पूतिगलन**, गलानेवाला या सड़ानेवाला द्रव्य; २. a. रक्तदूषण-सम्बन्धी; (चि०) पूतिरक्तता-सम्बन्धी; पूतिरक्तताग्रस्त, **पूतिदूषित**, पूतिक, दूषित, गलन या सड़नवाला, सड़नेवाला, सड़न^F पैदा करनेवाला, सड़ा हुआ, जहरखूनी; ~ tank मलाशय, पूतिकुण्ड, सड़ानेका हौज़ (जिसमें जीवाणु-क्रिया^F से मलको अलगाया जाता है);

~ gangrene, ~ infection, ~ operation theatre, ~ room, ~ sewage, ~ sore throat, ~ tank, ~ tonsils, ~ ulcer, ~ ward.

**septicaemia** –टिसी'मिअ n. (निदान०) पूतिरक्तता^F, (चि०) **रक्तपूतिता**^F, खूनमें तृणाणुविषकी तथा बहुधा तृणाणुओंकी उपस्थिति^F।

**septicaemic** –मिक् a. पूतिरक्तता-सम्बन्धी, पूतिरक्तक।

**septicity** –'सिटि n. (चि०) पूतिवर्धनशीलता^F, गलनशीलता^F की प्रवृत्ति^F; विगलनकारिता^F, पूयिकता^F, दुर्गन्धमयता^F, जहरखून, जहरबाद।

**septifarious** से`प्टिफ़े`अ'रिअस् a. सप्तदिगुन्मुख, सात ओर मुड़ा हुआ।

**septiform** –'टिफ़ाम् a. सप्तरूप, सप्तविभागयुक्त; प्राचीरवत्, कलाप्राचीर-सदृश, पटल-सदृश, पट्टी जैसा, खाने-जैसा।

**septilateral** से`प्टिले`'टॅरल् a. सप्तभुज, सप्तपार्श्व।

**septillion** से`प्टि'ल्यॅन् n. एक करोड़ गुणे एक करोड़ छः बार, १ के साथ ४२ शून्यकी संख्या^F।

**septimal** से`प्'टिमॅल् a. सातका।

**septime** से`प्'टीम् n. पटाबाजी^F में सातवाँ दाँव।

**septimus** से`प्'टिमॅस् a. सप्तम, सातवाँ।

**septinsular** सेप्टिन्'स्यूलॅर् a. सप्तद्वीपीय, सात टापुओंवाला।

**septuagenarian** से`प्ट्यूअॅजि`नेअ'रिअन् n. & a. ६९ और ८० के बीचकी आयु^F का (मनुष्य)।

**septuagenary** –जी'नॅरि a. सप्ततिवर्षित, सप्ततिवर्षीय, सत्तर वर्षकी आयु^F का, सत्तरसाला।

**Septuagesima** से`प्ट्यूअॅजे`'सिमॅ n. (~ *Sunday* भी) ईसाइयोंके लेण्ट (*Lent*) त्योहारके पहिलेका तीसरा रविवार।

**septuagint** से`प्'ट्यूअॅजिन्ट् n. बाइबिल^F के पुराने टेस्टामेण्टका ग्रीक रूपान्तर, यूनानी उल्था।

**septum** से`प्'टॅम् n. (pl. *-ta*) पोस्ताके फलका विभाजन; प्राचीर, (कृषि०, चि०) **भित्तिका**^F, **विभाजक भित्ति**^F, कलाप्राचीर, (जीव०, वन०, कृषि०) **पट**, पटल, पट्टी^F, खाना; नासिका^F के बीचका पर्दा।

**septuor** से`प्'ट्युऑर् n. = SEPTETTE.

**septuple** से`प्'ट्यूपॅल् a. सप्तगुण, सातगुना।

**sepulchral** सिपल्'क्रॅल् a. समाधि-सम्बन्धी, प्रेतवासीय, श्मशान-सम्बन्धी (~ *mound*); प्रेतक्रियासमुचित, शोकसूचक, शोकावह; समाधि^F का द्योतक; विषादपूर्ण, विषादमय, खिन्न, उदास; भयंकर, भयानक, भयावना, डरावना (*a ~ look*); अन्धकारमय, अँधेरा, धुँधला।

**sepulchre** से`'पॅल्कॅर् १. n. श्मशान, शवस्थान, समाधि^F, कब्र^F, शवाधान, शवसमाधि-गुहा^F, मुर्दा गाड़नेका तलघर या गुफा^F; २. v.t. समाधिस्थ करना, कब्र^F में रखना; समाधि^F का काम देना, कब्र^F के काम आना; the Holy S~ पवित्र समाधि^F (जिसमें ईसाको गाड़ा गया था); whited ~ कपटी, छली, दम्भी व्यक्ति, मक्कार, फरेबी आदमी।

**sepulture** से`'पॅल्ट्युअॅर् १. n. = SEPULCHRE. समाधिक्रिया^F, प्रेतकर्म, समाधिस्थकरण; २. v.t. जमीन^F में गाड़ना, दफन करना, कब्र^F में रखना, दफनाना।

**seq.** *sequens* (sing.), **seqq.**, *sequentes* or *sequentia* (pl.), the following.

**sequacious** सिक्वे`'शॅस् a. अनुगामी, पिछलग्गू; नम्य, लचकदार; संगत, सम्बद्ध।

**sequaciousness** –निॅस् n. अनुगामिता^F, पिछलग्गूपन; लचक^F।

**sequacity** –वै'सिटि n. = SEQUACIOUSNESS.

**sequel** सी'क्वॅल् n. समाप्ति^F, अन्तिम रूप, अन्त परिणाम, उत्तर, फल, बादका प्रभाव, नतीजा, आखिरी सिलसिला; परिशिष्ट, उत्तरार्ध, उत्तरभाग, शेष, शेषभाग, पिछला भाग; (क०) तर्कगत निर्णय, तर्कशृंखला^F का निष्कर्ष, तर्कफल, निष्पत्ति^F; *in the* ~ अन्तमें, बादमें; (निदान०) अनुगामी रोग।

**sequela** (L) सिक्वी'लॅ n. (चि०) अनुप्रभाव, उत्तर कार्य; लक्षण, **निशानी**^F; (निदान०) रोगोत्तर विकार।

**sequence** सी'क्वॅन्स् n. **क्रम**, (गणि०) **अनुक्रम**, **आनुपूर्व्य**, अनुवर्तन, पश्चाद्वर्तिता^F, श्रेणी^F, शृंखलामाला^F, शृंखला^F, तारतम्य, सिलसिला, ताँता, तरतीब (*a ~ of clubs*); (चलचित्र) किसी चित्रपटकी कहानी^F-के अनुरूप घटना^F; (संगीत, भिन्न आलापोंके) समान सुरीले पदसमूहोंका क्रम; परम्परा^F; (ईसा०) *Alleluia* के उपरान्त गायी या कही जानेवाली ईसाई प्रार्थना^F या भजन; ~ of events घटनाक्रम; ~ of tenses (व्या०) कालक्रम, कालनियम;

~ number, ~ switch, ~ table, ~ theory.

**sequentes sequentia** (L) nn. अधोलिखित पंक्तियाँ^F।

**sequent** –न्ट a. आनुक्रमिक, क्रमागत, क्रमिक, अनुवर्ती,

पश्चाद्वर्ती, परवर्ती, शृंखलाबद्ध, परम्परागत, सिल-सिलेवार, संगतिमें आनेवाला।

**sequential** सिक्वे'न्'श्‌ल्‌ a. क्रमसम्बन्धी, **आनुक्रमिक** (~ *analysis*), अनुवर्ती, परिणामी, परम्परा-सम्बन्धी, ताँतेका; ~ order (दर्श०) **आनुपूर्व-क्रम**;

**sequentiality** –शिॲ'लिटि n. क्रमिकता^F, आनुक्रमिकता^F, क्रमागतता^F, अनुवर्तिता^F, परवर्तिता^F, पश्चाद्वर्तिता^F, परम्परा^F, शृंखला^F, संगति^F, सिलसिलेवारी^F।

**sequester** सिक्वे'स्'टॅर्‌ v.t. & i. वियुक्त करना, विलग करना, (का०) **पृथक् करना**, स्वतन्त्र करना, एकान्तमें करना, दूर करना, अलग करना, अलग रखना, संसारसे हटा लेना, समाजसे परे कर देना (~ *oneself from the world*); (कानून) (ऋणी या कर्जदारकी सम्पत्ति^Fपर) अस्थायी आधिपत्य जमा लेना, अस्थायी रूपसे कब्जा करना; (विवादास्पद सम्पत्ति^Fको) न्यायालयके अधीन करना, वादी प्रतिवादीसे लेकर कानूनी अभियोगके अन्तर्गत करना; (v. i.) (विधवा^Fका) अपने पतिकी सम्पत्ति^Fमेंका भाग त्याग देना, पतिकी जायदाद^F छोड़ना; (SEQUESTRATE भी) सविनियोग करना, समाहरण करना, अधिकार करना, कब्जा करना, हड़प लेना, जब्त करना।

**sequestered** –ड्‌ a. वियुक्त, विलग्न, पृथक्कृत, एकान्त, दूरीकृत, अलग किया हुआ, अलग-अलग हटाया गया (~ *cottage, life*)।

**sequestrable** –ट्रॅबॅल्‌ a. वियुज्य, पृथक्करणीय, एकांतमें हटाने योग्य; न्यायालयके अधीन करने योग्य, अस्थायी रूपसे आधिपत्य करने योग्य; सविनियोज्य, समाहरणीय, जब्त करने लायक।

**sequestrate** –ट्रेट्‌ v.t. & i. दे० SEQUESTER.

**sequestration** सीक्वे'स्ट्रे'शॅन्‌ n. वियोजन, अपहरण, (का०) **पृथक्करण, अलग रख देना**, अलगाव; ऋणीकी सम्पत्ति^Fपर अस्थायी आधिपत्य, कब्जा, जब्ती^F; (विधवा^F द्वारा) पतिकी सम्पत्ति^Fका त्याग; (विकृति०) शरीरमें हड्डी^Fके कुछ हिस्सेका निर्जीव होकर अलग होना; रोगीका अलग्नकरण; शाखागत रक्तस्तम्भ, सिर और धड़के सञ्चक्रममें रक्तस्राव कम करनेकी दृष्टि^Fसे।

**sequestrator** –'क्वि'स्ट्रेटॅर्‌ n. पृथक्कारक, पृथक्कर्ता, सम्बन्ध तोड़नेवाला, अलग करनेवाला; समहरणकर्त्ता, आधिपत्यकर्त्ता, अधिकर्त्ता, कब्जा करनेवाला।

**sequestrum** सिक्वे'स्'ट्रॅम्‌ n. (चि०) अस्थि^Fका निर्जीव टुकड़ा (शरीरगत अस्थि^Fसे अलग हुआ)।

**sequin** सी'क्विन्‌ n. चाँदी^Fकी मोहर-जैसा गहना; (इति०) वेनिसकी स्वर्णमुद्रा^F (लगभग आधा पौण्ड)।

**sequoia** सिक्वाॅऍ n. भीमवृक्षप्रजाति^F, कैलीफोर्निया-का देवदारकी जाति^Fका बहुत ऊँचा पेड़।

**S.E.R.** South Eastern Railway.

**ser.** series; sermon.

**serac** से'रैक्‌ n. प्रशृंग, दुर्गके बुर्जके आकारका बर्फीला स्तम्भ।

**seraglio** सॅरा'लयो n. (pl. -*s*) अन्तःपुर, अन्दरमहल, रनिवास, हरम; वासनालय; प्राचीरबद्ध प्रासाद, चहारदीवारी^Fसे घिरा हुआ महल।

**serai** सराइ', सरा'इ n. सराय^F।

**serang** सॅरैन्ग्‌ n. (आंग्ल-भारतीय) लश्कर^Fकी टुकड़ी^F-का देशी नायक, नाविकदलका देशी मुखिया, सरहंग।

**serape** सेरा'पे n. शाल, दुशाला।

**seraph** से'रॅफ्‌ n. (pl. -*im*, -*s*) दैवी पुरुष, दिव्य व्यक्ति; देवदूत, नौ (९) दूतोंमेंसे सर्वोच्च देवदूत, प्रथम श्रेणी^Fका स्वर्गीय दूत, दिव्यदूत, फरिश्ता; Order of the S~im स्वीडनमें वीरता^Fकी उपाधि^F।

**seraphic** सॅरै'फिक्‌ a. स्वर्गीय, दैवीपुरुष-सम्बन्धी; सर्वोच्च श्रेणी^Fके देवदूतका; पवित्र, निर्मल।

**seraphine** से'रॅफीन्‌ n. पुराना हारमोनियम, सराफीन बाजा।

**seraskier** से'रॅस्कीॲर्‌ n. सेरसकीर, (प्राचीन तुर्की प्रधान सेनापतिकी उपाधि^F)।

**Serb** सब्‌' n. सर्ब, सर्वियन, सर्विया-निवासी, सर्वियावासी।

**Serbocroatian** ⊙ सर्बॅक्रॅऍ'शिॲन्‌ n. सर्बोक्रोशी (यूगोस्लावियाकी भाषा^F)।

**sere, sear** सीॲर्‌', सीॲर्‌' १. n. बन्दूक^Fके कुत्तेकी रोक^F; २. a. म्लान, मुरझाया हुआ, शुष्क।

**serein** (F) सॅरैन्‌' n. (निरभ्र आकाशसे) फुहार, झड़ी^F, झींसी^F।

**serenade** से'रिनेड्‌ १. n. (प्रेमीके द्वारा प्रेमिका^Fके वातायनपर गाया हुआ) वेदनागीत, सान्ध्यगीत या बजायी हुई कोई तान^F; २. v.t. वेदनागीत गाना, सान्ध्यगीत गाना या अलापना।

**serenader** –'डॅर्‌ n. प्रेमवेदनागीतकार, सान्ध्यगीत गानेवाला या तान^F छेड़नेवाला (गायक या प्रेमी)।

**serenata** से'रिना'टॅ n. लोकगीत, प्रेमगीत, प्रेम-वेदनागीत।

**serendipity** से'रॅन्डि'पिटि n. संयोग, आकस्मिक लाभ, आकस्मिक भेंट^F; चमत्कार, सिंहलद्वीपत्व।

**serene** सॅरीन्‌' १. n. आकाश, सागर आदिकी अविक्षुब्धता^F, शान्त विस्तार; २. v.t. (का०) (आकाशको) निरभ्र करना, (भौंह^F आदिको) स्थिर करना, शान्त करना, उतारना; ३. a. (सागर, मन आदि) अविक्षुब्ध, शान्त, निरुद्वेग, अचंचल, थमा हुआ; सौम्य, निरुद्विग्न, स्थिर, प्रशान्त, निराकुल, अविचलित, दृढ़, अडिग, पक्का (*a ~ temper*); स्वच्छ, निर्मल, शुद्ध, प्रसन्न; निरभ्र; *all ~* (ग्रा०) सब ठीक, सब अच्छा।

**sereneness, serenity** –'नि'स्‌, –रे'निटि nn. अक्षोभ, स्थिरता^F, धैर्य, धीरता^F, अनुद्वेग, निरुद्विग्नता^F, (दर्श०) प्रशान्तता^F, प्रशान्ति^F, शान्ति^F, प्रसन्नता^F, प्रसादभाव; निरभ्रता^F, स्वच्छता^F, निर्मलता^F।

**serf** सर्फ्‌ n. अत्याचारग्रस्त मनुष्य, पीड़ित व्यक्ति; नौकर, चाकर, नीच, टहलुआ, कमीन; (कृषि०) कृषक, कृषिदास, क्रीतदास, भूसक्तदास, कृषकदास, खेतिहर श्रमिक, (मध्ययुगीन भूसामन्तका) असामी, अर्धदास, क्षेत्रदास,

बेगारी-गुलाम, कमिया, ~ labour (कृषि०) दास-श्रमिक।

**serfage** –'फ़िज् n. भूदासता^F, दासत्व, असामीपन, कमियापन।

**serfdom** –फ़्'डॅम् n. भूदासता^F, कृषिदासत्व, कृषि-दासता^F, कृषकदासता^F, कृषकदास प्रथा^F, कृषिदास-प्रथा^F, कमियाप्रथा^F, दासता^F, गुलामी^F।

**serfhood** सर्फ़्हुड n. भूदासत्व, कमियाकी अवस्था^F, बेगारी^F की स्थिति^F।

**serg. sergt.** Sergeant।

**serge** सर्ज् n. पश्मी वस्त्र-विशेष, एक प्रकारका चिमड़ा ऊनी कपड़ा, सर्ज^F, silk ~ रेशमी सर्ज^F।

**sergeancy, -j-** सार्'जॅन्सि n. सारजण्ट-पद, हवाल-दारी^F।

**sergeant, -j-** –न्ट् n. उच्चश्रेणी^F का अधिवक्ता या वकील; (सेना०) सेनानी-विशेष, छोटे सैनिकोंके ऊपर अनायुक्त अधिकारी, सारजण्ट, हवालदार; परिचारी, परिचारक; Common S~ लन्दन नगरका अधिकारी; company ~-major कम्पनी^F का सर्वोच्च अनायुक्त अधिकारी; lance-~ सारजण्टके साथ कार्य करनेवाला नायक या सैनिक; S~-at-arms सशस्त्र परिचारक; ~-at-law न्याय लयीय परिचारक, पार्लियामेण्टरी सार-जेण्ट; ~-fish धारीदार मछली^F (जिसमें सारजण्टकी वर्दी-जैसी धारियाँ^F होती हैं); ~-major or regimental ~-major परिचारी प्रवर, अनायुक्त वारण्ट-अधि-कारी, सारजण्ट मेजर (जो सेनापतिके अज्जुतेन्तका सहायक होता है)।

**sergeantcy** –सि n. = SERGEANCY.

**sergeantship** –न्ट्-शिप् n. सारजण्टका पद।

**sergette** सर्जे'ट् n. महीन सर्ज^F, दे० SERGE.

**serial** सीॲ'रिॲल् १. n. मालाप्रकाशन, क्रमशः मुद्रित प्रकाशन, पत्रिका^F (क्र०); धारावाहिक कहानी^F, सीरि-यल; क्रम; २. a. मालाबद्ध, क्रमशः प्रकाशित, धारा-वाहिक, धारावाही, सिलसिलेवार (कहानी^F आदि); क्रमिक, आनुक्रमिक, क्रमबद्ध, क्रमसम्बद्ध, यथाक्रम, क्रमागत, क्रमानुसारी, सिलसिलेवार (~ *entry*); श्रेणी-गत (~ *correlation*); कालावधिक, सावधिक, आव-धिक, नियत समयपर प्रकाशित होनेवाला; ~ number क्रमांक, क्रमसंख्या^F; ~ order अनुक्रम; ~ rights पुनर्मुद्रणाधिकार, धारावाहिक प्रकाशित कहानी^F आदिका कॉपीराइट;

~ bond, ~ correlation, ~ homology, ~ list, ~ manufacture, ~ method, ~ reaction.

**serialist** –लिस्ट् n. धारावाहिक कहानी-लेखक, माला-लेखक, माला-प्रकाशक।

**seriality** –ॲ'रिटि n. क्रमिकता^F, आनुक्रमिकता^F, क्रमबद्धता^F, धारावाहिकता^F, सिलसिला।

**serialize** –'रिॲलाइज् v.t. क्रमिक बनाना, क्रममें रखना, क्रमबद्ध करना, क्रममें लगाना, सिलसिलेमें करना।

**serially** –लि adv. क्रमानुसार, क्रमपूर्वक, क्रमशः, सिलसिलेवार; ~ numbered क्रमांकित।

**seriate, -ated, aa. seriate** –ऍट्, -ऍटिड्, ऍट् v.t. क्रमबद्ध, क्रमिक रूपमें (स्थित करना), श्रेणी^F या शृंखला^F में (बाँधना), (वन०) श्रेणीबद्ध (करना), धारावाहिक (करना), मालाबद्ध (करना), क्रममें (रखना), सिलसिले-वार (बैठाना)।

**seriatim** से'रिॲ'टिम्, सीॲरिॲ'टिम्, adv. क्रमबद्ध, मालाबद्ध, यथाक्रम, क्रमानुसार, क्रमशः, एक-एक करके, सिलसिलेवार (*consider, discuss, ~*)।

**seriation** सीॲरिॲ'शॅन् n. (इति०) कालानुक्रमण, क्रमिकता^F, क्रमबद्धता^F, क्रम-व्यवस्था^F, श्रेणीबद्धता^F, शृंखला^F।

**Seric** सीॲ'रिक् a. चीनी।

**sericeous** सि'रि'शॅस् a. अंशुकीय, (वन०) पट्टाभ, रेशमी।

**seri(ci)culture** से'रि(सि)कल्च्युॲर n. (कृषि०, प्रा० भू०) पट्ट-उत्पादन, रेशम-उत्पादन, कोशकीट-पालन, रेशमके कीड़ोंका पालन।

**seri(ci)culturist**–ल्'चॅरिस्ट् n. (कृषि०) पट्ट-वैज्ञानिक, रेशम-वैज्ञानिक, रेशम-विज्ञानी, कोशकीटपालक, रेशमी कीड़े पालनेवाला।

**series** सीॲ'रिईज् n. (समान वस्तुओं^F का) क्रम, (वन०) क्रमक, अनुक्रम, पारम्पर्य, परम्परा^F; प्रसमूह, (वन०) श्रेणी^F, शृंखला^F, राजि^F, मालिका^F, माला^F, अवली^F, पंक्ति^F, परिपाटी^F, ताँता, कतार^F, सिलसिला, तार; (पुस्तक^F) किसी पत्रिका^F की अंकमाला, अंकावली^F, (एक ही विषयपर या एक ही लेखककी) लेखमाला^F, लेखक्रम; पुस्तकक्रम, पुस्तकशृंखला^F, पुस्तकमाला^F, ग्रन्थमाला^F; (भूगर्भ०, सामान्य विशेषताओं^F का) स्तरक्रम, पर्तों^F का ताँता; (अंक०) पदक्रम, पदमाला^F, (*arithmetical ~*) (जन्तुवि०) परस्पर-सम्बन्धित जातिक्रम, जातिमाला^F; (रसा०) सामान्य गुणोंकी तत्त्व-माला या सामान्य मूलकों सहित यौगिक क्रम, यौगिक माला^F; (विद्यु०) बैटरीकुलक, बैटरी^F सेट; ~ of stamps, coins (भिन्न नामोंके किन्तु एक ही समयमें एक ही शासनमें प्रकाशित) टिकटों या सिक्कोंकी श्रेणी^F; *in* ~ व्यवस्थित क्रममें,

~ array, ~ connection, ~ fed, ~ resonance, ~ term, ~ winding, ~ wound.

**serif, ceriph** से'रिफ़्, से'रिफ़् n. टाइपके अक्षरकी नोक^F या शोशा (जो ऊपर और नीचे निकला रहता है, जैसे This, बिना नोकों^F का This भी देखें)।

**serin** से'रिन् n. मध्य यूरोपका कुलिंग पक्षी।

**serious*** सीॲ'रिॲस् a. चिन्तनशील, चिन्ताशील, विचारवान्, विचारशील, ध्यानमग्न; गम्भीर*, प्रशान्त, स्थिर, धीर, संजीदा (*has a ~ look, air*); उत्सुक, उत्कण्ठित, व्यग्र, तत्पर; संयतचित्त, अविनोदी, गम्भीर-स्वभाव; उत्तरदायी, दायित्वशील; विचारणीय, गम्भीर ... छोड़ना; ... a trick किसीके साथ चाल चलना; किसीके

अनुपेक्षणीय, गुरु, भारी, अलघु, बड़ा (*this is a ~ matter*); खतरनाक, सख्त (*~ illness*); अकृत्रिम, अविनोदी, विनोदरहित, सरल, स्वाभाविक, यथार्थ, वास्तविक, सच्चा, निष्कपट, बिना हँसी^F^ या बनावट^F^के (*and now to be ~*); नैतिक, नीति-विषयक, धार्मिक, धर्म-विषयक, धर्मसापेक्ष, अलौकिक, असांसारिक, गैर-दुनियावी (*~ subjects*); (अब मुख्यतः हास्य०) मुमुक्षु, मुक्ति आकांक्षी, धार्मिक, धर्मपुरीण, धर्माचारी, धर्मशील; *are you ~ ?* क्या आप गम्भीरतापूर्वक कहते हैं, वही आपका आशय है;

~ consequences, ~ danger, ~ defalcation, ~ defect, ~ difficulty, ~ disease, ~ error, ~ loss, ~ offence, ~ question, ~ responsibility, ~ thought, ~ wound.

**seriousness** –निॅस् n. चिन्तनशीलता^F^, विचारशीलता^F^, उत्सुकता^F^, व्यग्रता^F^, स्थिरता^F^, उत्तरदायित्व, गम्भीरता^F^, गाम्भीर्य, संजीदगी^F^; विचारणीयता^F^, महत्त्वपूर्णता^F^, अनुपेक्षणीयता^F^; धीरता^F^, स्थिरता^F^, गुरुता^F^; अविनोद; सरलता^F^, स्वाभाविकता^F^, निष्कपटता^F^, वास्तविकता^F^, सचाई^F^; धार्मिकता^F^; (हास्य०) मुमुक्षा^F^, मोक्षभाव।

**seriph** सेॅरिफ् n. = SERIF.

**serjeant** सार्'जॅन्ट् n. = SERGEANT.

**sermon** सर्'मॅन् १. n. (दर्श०) **प्रवचन**, उपदेश, धर्मोपदेश, धर्मव्याख्यान, धार्मिक वार्ता^F^; नीतिशिक्षा^F^, धर्मशिक्षा^F^के रूपमें मंचसे दिया गया लिखित या मौखिक व्याख्यान; (नैसर्गिक वस्तुओं^F^ द्वारा प्रेरित) नैतिक विचार, नैतिक प्रेरणा^F^, चारित्रिक सन्देश, शिक्षा^F^, सीख, नसीहत^F^ (*~s in stones*); भर्त्सना^F^, निन्दावचन, तिरस्कार, व्याख्यान, भाषण, लेक्चर; २. v.t. प्रवचन देना, उपदेश देना, धार्मिक व्याख्यान देना, शिक्षा^F^ देना; lay ~ सामान्य भाषण या व्याख्यान; S~ on the Mount ईसा मसीहका प्रवचन-विशेष।

**sermonet, sermonette** –निॅट्, सर्मॅनेॅट् nn. लघु प्रवचन, लघु उपदेश, छोटा धर्मोपदेश।

**sermonic** –मॉ'निक् a. प्रवचनीय, उपदेश-विषयक, धर्मोपदेश-विषयक, धर्म-व्याख्यान-विषयक, नीति-शिक्षा-सम्बन्धी, नैतिक प्रेरणा-विषयक, चारित्रिक सन्देश-सम्बन्धी, सीखभरा, नसीहतवाला।

**sermonize** –मॅनाइज़् v.t. & i. प्रवचन बना देना, धार्मिक उपदेशका रूप देना, शिक्षा^F^ देना; प्रवचन देना, उपदेश सुनाना।

**sermonizer** –ज़र् n. प्रवचनकर्ता, व्याख्यानदाता, धर्मोपदेशक, धर्म-शिक्षक, नीतिशिक्षक; व्याख्यान लिखनेवाला।

**sero-** लसी- (*~purulent, ~therapeutics*)।

**serodiagnosis** ⊙ सेॅरॅडाइॲनो'सिस् n. (चि०) **सीरमसूलक-निदान**, लसी-निदान।

**serological** सीॲरॅलॉ'जिकल a. लसीय (~ *test*, [illegible]

**serologist** –रॉ'लॅजिस्ट् n. लसी वैज्ञानिक, लसीकाविद्, रक्तोद विशेषज्ञ, सीरम-विशेषज्ञ, (चि०) **सीरम विज्ञानी**, रक्तमस्तुविशेषज्ञ।

**serology** –जि n. लसीविज्ञान, रक्तमस्तुविज्ञान, (चि०) **सीरम विज्ञान**, रक्तोदकविज्ञान, लसी-विद्या^F^।

**seroon** सिरून्' n. (… फलों आदिका) परिवेष्ट, परिवेष्टन, गट्ठर, बण्डल, पैकेट …

**seropurulent** सीअरॅप्युॲ'रुलॅन्ट् a. (चि०) लसीपूयमय, रक्तमस्तुपूययुक्त।

**serosity** सीॲरॉ'सिटि (चि०). लसीद्रवके समान गुणवत्ता; मेदस्विता^F^, जलीयता^F^, मेदुरता … पतलापन।

**serous** –रॅस a. (चि०) रक्त… लसीयुक्त, लसीरूप, लसीजनक, रक्तोदकीय, रक्तो…कवत्, जलीय, जलवत्, तरल, लसीय, लसीदार, मेदस्वी, मेदुर, खूनके पानीकी तरह, मट्ठे-जैसा, पनीला, पतला (*~ fluid, layer*), (चि०, जीव०) T.

**serpens** सर्पेन्स् n. (गणि०) सर्प, T.।

**serpent** सर्'पॅन्ट् n. पन्नग, भुजंग, भुजंग, उरग, नाग, सरीसृप, सर्प, साँप, रेंगनेवाला कीड़ा (बड़ी जाति^F^का); (ला०) क्रूर व्यक्ति, वंचक, विश्वासघाती मनुष्य, धोखेबाज या दगाबाज आदमी, चालबाज; एक प्रकारकी अप्राप्त बाँसुरी^F^, Pharaoh's ~ आतिशबाजी^F^का साँप; ~-charmer मदारी, सँपेरा, साँपवाला; ~-god, goddess गुग्गापीर, नागदेवता; ~ gourd तरोई^F^, पुड़ोला, चचेंडा; ~-grass एक अल्पानी सर्प-घास^F^; ~ lizard सर्पगोधा^F^, एक छिपकली^F^; ~ star भंगुर तारा, टूटनेवाला तारा; ~ stone सर्पमणि^F^; चमकदार प्रस्तरीभूत शंख; ~'s-tongue नागफण, नागफनी^F^; the, the old, S~ दैत्य, दानव, शैतान; the S~ उत्तरी तारकपुंज या उत्तरी नक्षत्र।

**serpentarius** ⊙ सॅर्पॅन्टेॲ'रिॲस् n. (गणि०) **सर्पधर**, T.

**serpentiform** –टिफ़ॉर्म् a. सर्पाकारी, साँपके रूपका, साँपिया, साँप-सा।

**serpentine** सर्'पॅन्टाइन् १. n. (स्केटिंग^F^) लहरियाँ^F^ (जो स्केटिंग^F^के कारण बन जाती हैं); एक प्रकारका चुम्बकदार चकमक पत्थर, साँपके-से धब्बेवाली गहरे हरे रंग और रंगोंकी मुलायम चट्टानें^F^ (जो पच्चीकारी^F^के काम आती हैं), (रसा०) **सर्पिल धातुक**, T.; २. v.t. कुटिलता^F^से चलना, साँपकी तरह बल खाते चलना, टेढ़े-मेढ़े चलना; ३. a. सर्पिल, सर्पवत्, साँप-जैसा, साँपका-सा; वक्र, कुटिल, कुण्डलित, कुण्डली मारे, टेढ़ा-मेढ़ा, चक्करदार, घुमावदार, पेचीला, (शरीर०) ऐंठता हुआ; धूर्त, वंचक, चतुर, विश्वासघाती, चालाक, धोखेबाज, दगाबाज, होशियार, मक्कार; ~ dance सर्पिल नृत्य, सर्पकी गतिवाला नाच; ~ verse कुण्डलियाछन्द; ~ windings सर्पिल संकेत; वक्र या टेढ़ी-मेढ़ी धारा^F^, मोड़वाली सड़क^F^ आदि; ~ wisdom दूरदर्शिता^F^, गम्भीर विद्वत्ता^F^, गूढ़ पांडित्य।

**serpentinize** –टिनाइज़् v.t. & i. सर्पिल बनाना,

कुण्डलित करना, भाँजना, ऐंठना; सर्पिल होना, कुण्डलित होना, घुमावदार होना।

**serpentinous** –नस् a. सर्पिल, कुण्डलित, कुण्डलाकार, चक्करदार।

**serpentise** –टॉइज् v.t. & i. कुण्डलित करना, लपेटना, भाँजना; कुण्डलित होना, लपटना, बटना।

**serpentlike** सर्'पॅन्ट्लाइक् a. सर्पसदृश, सर्पका-सा।

**serpentry** –ट्रि n. (सामुदायिक) भुजंग, अहिवर्ग, सर्प, नाग, साँप।

**serpiginous** सॅर्पि'जिनॅस् a. (चि०) दद्रुसम; रेंगनेवाला।

**serpigo** –पाइ'गो n. (चि०) कक्ष्या$^F$, दद्रु, दाद$^F$।

**serpula** सर्'प्यूल् n. सर्पक, सँपोला।

**serra** से'रॅ n. (जीववि०, वन०) क्रकच, दाँता।

**serrate** –रेट् १. a. (वन०) आरावत्, क्रकचतुल्य, क्रकचित, (चि०, जीव०) दन्तुर (~ *suture*), दाँतेदार, दंदानेदार; २. v.t. आरावत् धार बनाना, दाँतेदार किनारा काढ़ना।

**serration** –रे'शॅन् n. क्रकचवत्ता$^F$, क्रकचतुल्यकरण, आरावत् बनाना, दाँतेदार किनारेकी रचना$^F$।

**serratirostral** –रॅटिरॉस्'ट्रॅल् a. क्रकचचंचु, आरी-जैसी चोंचवाला।

**serrefile** –रॅफ़ाइल् n. जमादार, सूबेदार।

**serri-** क्रकच- (~*corn*, ~*ferous*, ~*form*, ~*rostrate*)।

**serried** से'रिड् a. अविरल, निविड़, घना, लगातार, सटा हुआ, बिना दूरीकी (पेड़ोंकी कतार$^F$); जनाकीर्ण, संहत, जुड़ा हुआ, पास-पास, कन्धे-से-कन्धे मिली हुई (सैनिक पंक्ति$^F$)।

**serriform** –रिफ़ॉर्म् a. क्रकचाकृति, क्रकचाकार, क्रकचवत्, आरा-सदृश, आरी-जैसा।

**serrulate, -ated** –रुलेट, -ऍटि'ड् aa. सूक्ष्मदशनमय, महीन दाँतेदार।

**serrulation** –ले'शॅन् n. सूक्ष्मदशनमयता$^F$, महीन दाँतेदार होना।

**serum** सीऑ'रॅम् n. (निदान०) पशुकी लसी$^F$ (जो ओषधि$^F$के रूपमें प्रयुक्त होती है), (चि०, रसा०, कृषि०) रक्तमस्तु, लसी$^F$, लस$^F$, सीरम, रक्त जमनेपर अलग होनेवाला द्रव; (रसा०) रक्तोद, रक्तोदक, क्षीरिका$^F$, पायस, पाकरस, अन्नरस, रस, जलीय पशुद्रव, लसी$^F$, लसीका$^F$; मेदा, वसा$^F$, वपा; मट्ठा; ~ sickness लसी-रोग, सीरम-रोग, (कभी-कभी लसी$^F$के इंजेक्शनके कारण होनेवाला) चर्मविस्फोट, ज्वर आदि;
~albumen, ~ bottle, ~ globulin, ~ protein, ~ therapy.

**serval** सर्वॅल् n. (अफ्रीकी) चित्रक मार्जार, चीतू, बिल्ला।

**servant*** –वॅन्ट् १. n. दास, क्रीतदास, किंकर, कर्मचारी, भृत्य, अनुचर, नौकर*, सेवक, चाकर, टहलुआ, खिदमतगार (*keeps three ~s*); परहिताकांक्षी, परोपकारी, परहितकारी, परसेवी; अनुयायी, भक्त, सेवक (*a ~ of Jesus Christ*); civil ~ जनसेवक, लोकसेवक, नागरिक सेवक; indoor ~ घरके भीतरके नौकर, नौकरानी$^F$, रसोइया, खानसामा आदि; outdoor ~ बाहरी नौकर, माली, सईस आदि; public ~s राजकर्मचारी, सरकारी अधिकारी, सरकारी अफसर; ~ of ~s सर्वाधीन, दासानुदास; the ~ question नौकरोंकी समस्या$^F$, नौकरोंको नियन्त्रित रखनेकी समस्या$^F$; *a good ~ but a bad master* साधनके रूपमें ठीक, साध्यके रूपमें नहीं।

**servantry** –ट्रि n. (वर्गके रूपमें) परिचारक, सेवक, नौकर-चाकर।

**servantship** –ट्-शिप् n. परिचारकत्व, सेवकत्व, किंकरत्व, दासता$^F$; नौकरकी स्थिति$^F$।

**serve** सर्व्' १. n. (टेनिस आदिमें) पहली गेंद, पहली चोट$^F$, पहली फेंकाई$^F$, गेंद$^F$ फेंकनेका अवसर, पारी$^F$, बारी$^F$, (*whose ~ is it ?*); २. v.t. & i. सेवक होना, सेवा$^F$ या नौकरी$^F$ करना, काम करना, नौकर होना, चाकर होना, चाकरी$^F$ बजाना, टहलुआ होना, खिदमत$^F$ करना; लाभप्रद होना, उपयोगी होना, अर्थका होना, कामका होना, काम आना, मतलबका होना (*has ~d generation*); मतलब पूरा करना (~ *a purpose*); पर्याप्त होना, अर्थ पूरा करना, लाभ उठाना; जरूरतें$^F$ पूरी करना, काफी होना; तृप्त करना, सन्तुष्ट करना, सन्तोष देना, छका देना; कार्यसम्पादन करना, विशेष काम करना, खास बात$^F$ करना; उपयुक्त होना; योग्य होना, ठीक होना, लायक होना; अपेक्षित कार्य करना, आवश्यक वस्तु$^F$ करना, जरूरी बात$^F$ करना; व्यवहार करना, बर्ताव करना; पेश आना; व्यक्तिका हिसाब चुकाना, अदा करना (*you may ~ me as you will*); खाना तैयार घोषित करना, मेज$^F$पर (भोजन) परोसना, थाली$^F$ या रकाबी$^F$में परोसना, खाना लाकर रखना, वितरण करना, बाँटना, हिस्सा देना, सप्लाई$^F$ करना, पहुँचाना, देना; (सम्मन आदिकी) तामील$^F$ कराना, (का०) तामील$^F$ करना (~ *of summons*), खेलमें गेंद$^F$ पहुँचाना, गेंद$^F$ फेंकना; *as memory ~s* जैसा स्मरण होता है, जहाँ तक याद आता है; *as occasion ~s* जब अवसर अनुकूल हो; *curate ~s two parishes* दो जगह कार्य करता है या काम करता है; *has ~d in India* भारतमें सैनिक रहा है; *it will ~* वांछा$^F$ या आवश्यकता$^F$ पूरी करेगा, जरूरत$^F$ पूरी करेगा, काम देगा; ~ *an office* सेवा$^F$की अवधि$^F$ पूरी करना, नौकरी$^F$की मियाद$^F$ पूरी करना; ~ *a sentence* दण्डाज्ञा$^F$ पूरी करना, भुगतना, सजा$^F$का पूरा समय काटना; ~ *at table* (प्रीतिभोजके समय) खाना लगाना, परोसना, खानसामागीरी$^F$ करना; ~ *gun, battery* तोपों$^F$को चलाते जाना, दागते रहना; ~ *or ~s him right !* अपराधीको अच्छा दण्ड मिला! ठीक हुआ! ~ *mare* etc. घोड़ी$^F$पर साँड़घोड़ा छोड़ना; ~ *one a trick* किसीके साथ चाल$^F$ चलना; किसीके

साथ चालाकी^F करना; ~ one's *apprenticeship* प्रशिक्षण प्राप्त करना, ट्रेनिंग^F पाना; ~ one's *time* समय काटना, अवधि^F तक कार्य निपटाना, दण्डाज्ञा-अवधि^F पूरी करना या काटना; ~*s* one's *turn* or *need* लाभप्रद होना, उपयोगी होना, बहुत काम आना; ~ *out* वितरण करना, बाँटना; प्रतिकार करना, बदला लेना; सजा^F देना; ~ *the devil* दैत्यानुयायी होना, क्रूर होना, दुष्ट होना; ~ *the Lord* or *God* धर्मात्मा होना, धार्मिक होना, पुण्यात्मा होना, पुण्यशील होना; ~ *the purpose of* किसी रूपमें प्रयुक्त होना, काम चलाना, काम आना; ~ *two masters* दो विरोधी सिद्धान्तोंमें फँसा होना, ~ *with the same sauce* (ला०) प्रतिकार करना, प्रतिशोध लेना, बदला लेना; ~*d them a trick* धोखा दिया, ठगा, चाल^F चली, झाँसा दिया; *manage to* ~ *him out* प्रतिशोध लेना, बदला लेना।

**served** ⊙–ड्' a. सेवित, निर्वाहित, अभ्यर्पित; *the dinner is* ~ खाना लग गया, परोसा गया है।

**server** –'वॅर् n. सेवक, नौकर; पूरक, पूर्तिकर्त्ता, सन्तुष्टिदाता, आवश्यकताएँ^F पूरी करनेवाला; व्यवहारकर्त्ता, बर्ताव करनेवाला; वितरक, परोसनेवाला, बाँटनेवाला, परसइया; गेंद^F फेंकनेवाला; सम्मन लानेवाला।

**servery** –रि n. भोजनके कमरेसे लगा हुआ भोजनालय (जिसमें भोजन, मदिरा^F, बर्तन आदि रखे रहते हैं)।

**service**[1] सर्'विस् १. n. सेवकत्व, सेवाकार्य, सेवकभाव, (अर्थ०) सेवा^F, भृत्या^F, शुश्रूषा^F, दासवृत्ति^F, काम, (अर्थ०) नौकरी^F, चाकरी^F, टहल^F, खिदमत^F, मुलाजमत^F (*take* ~ *with*); तामीली^F; सार्वजनिक या राजकीय सेवा-विभाग, विभाग-विशेष, महकमा; विभागीय सेवा^F, सरकारी नौकरी^F (*the public* ~*s*); विभागके कर्मचारी या अधिकारी; (गुण०) कामकाजी, कामका; शासकीय, शासनसेवी; सरकारी, सैनिक; कार्य, कर्त्तव्य, अनिवार्य काम; अनुवर्तन, अनुवृत्ति^F, वृत्ति^F, व्यवसाय; परहित, परोपकार, परोपकारवृत्ति^F, सेवाभाव, (*has a right to my* ~); मरम्मत; प्रयोग, उपयोग, लाभ, सहायता^F, फायदा, काज (*can I, will it, be of* ~ *to you?*); सार्वजनिक उपासना^F, आराधना^F या पूजा^F, उपासना-सम्बन्धी गायन-वादन, पूजापाठ (*holds four* ~*s every Sunday*); निर्दिष्ट उपासना-पद्धति^F, सार्वजनिक उपासना-पद्धति^F का रूप; पात्र, खाना परोसनेके लिए तश्तरी^F, रकाबी^F आदि बर्तन (*dinner* ~); (लेख या सम्मन आदिकी) निर्वृत्ति^F, तामील^F; वितरण; अवस्था^F; (अर्थ०) व्यवस्था^F; यातायात, संवहन-प्रबन्ध, परिवहन-व्यवस्था^F, (जहाज, रेल^F, बस^F आदिका निश्चित समयपर) परियान, (किसी वस्तु^F के बनानेवाले या विक्रेताओंके द्वारा बिक्री^F के उपरान्त ग्राहकोंको दी गयी विशेषतापूर्ण) सम्मति^F या सलाह^F (~ *department*); पहली बार गेंद^F फेंकना (ताकि खेल आरम्भ हो); गेंद^F फेंकनेका ढंग; खिलाड़ीकी गेंद^F फेंकनेकी बारी^F, टेनिस आदिकी सर्विस^F (*his* ~ *is weak*); २. v.t. (साइकिल^F, मोटर-कार^F आदिकी) मरम्मत^F करना, ठीक-ठाक करना, सफाई^F आदि करना; divine ~ आराधना-सभा^F, उपासना-सभा^F, पूजा-सभा^F; full ~ पूर्ण उपासनाक्रम (जिसमें सामूहिक गायन हो); समवेत भजन-कीर्त्तन; plain ~ असाधारण उपासना^F, सरल पूजा^F, एक-स्वर आराधना^F; personal ~ निजी सेवा^F; (इति०) सामन्ती कर्त्तव्य, सामन्ती सेवा^F; personal ~ (कानून) व्यक्तिगत निर्वृत्ति; निजी तामील^F (जिसमें व्यक्तिको पढ़कर सुनाते हुए सम्मन या नोटिस दिया जावे); ~ area प्रसार-सीमा^F, (बेतार) प्रसारण-केन्द्रके आसपासका क्षेत्र; ~ binoculars फौजी दूरबीन; ~ burst हुक्मी बौछाड़^F; ~ dress साधारण वर्दी^F, सामान्य पहनावा; ~man लड़ाकू सैनिक; ~ reservoir (चि०) वितरण जलागार; -'s ~ विशेष रचयिताका संगीत; the preventive ~ समुद्रतटरक्षक; आयात शुल्कगृह; ~ tree शैलभूर्ज; *at your* ~ प्रयोगके लिए प्रस्तुत, आज्ञापालनके लिए तत्पर; *has seen* ~ बहुत अधिक घिस-पिट चुका है, काफी काममें आ चुका है; *is on* ~, *in active* ~ सक्रिय रूपसे सेवारत, संलग्न, काममें लगा हुआ;

~ article, ~ associations, ~ bill, ~ book, ~ call, ~ candidate, ~ card, ~ ceiling, ~ charge, ~ charges, ~ clerk, ~ code, ~ conditions, ~ connection, ~ depot, ~ desk, ~ detonator, ~ distance, ~ division, ~ dock, ~ draft, ~ element, ~ enquiry, ~ envelope ~ form, ~ fund, ~ grant, ~ gratuity, ~ green, ~ headquarters, ~ holdings, ~ inspector, ~ instruction, ~ instrument, ~ labels, ~ land, ~ mains, ~ message, ~ name, ~ pad, ~ pension, ~ personnel, ~ pipe, ~ police, ~ postage, ~ postage stamp, ~ postcard, ~ record, ~ regulations, ~ representatives, ~ reservoirs, ~ respirator, ~ rifle, ~ road, ~ roll, ~ roll warning, ~ rules, ~s division, ~s fund, ~ sheet, ~ shot, ~ siding, ~s per week, ~s rendered, ~ stamp, ~ stamps register, ~ station, ~ stores, ~ targets, ~ tax, ~ telegrame, ~ use, ~ utility, ~ weights, ~ writing.

**service**[2] n. यूरोपीय सेबका पेड़; ~-berry यूरोपीय सेबकी तरहका फल-विशेष।

**serviceability** –सॅर्वि'लिटि n. = SERVICEABLENESS; प्रयोज्यता^F; योग्यता^F, काम लायक होना; सैन सेवा^F।

**serviceable** –'विसॅबॅल् a. उपयोज्य, प्रयोजनीय, प्रयोज्य, कामका (~ *equipment, person*); कार्यक्षम, कार्यकर, कार्य-इच्छुक, उपयोगी, उपकारी, उपयुक्त,

लाभप्रद, हितकारी, हितजनक, व्यवहार्य, सहायभूत, सेवाक्षम, सेवाशील, सेवा^F के योग्य, व्यवहार्य, टिकाऊ, (सिंगार आदिके अतिरिक्त सभी सामान्य कामकाजके लिए) चलनेवाला, पक्का, मजबूत।

**serviceableness** –निस् n. प्रयोज्यता^F, प्रयोजनीयता^F, उपयुक्तता^F; उपयोगिता^F, व्यवहार्यता^F, कार्यक्षमता^F, योग्यता^F; काममें आनेकी विशेषता^F, टिकाऊपन, मजबूती^F।

**servicing** –सिंग् n. (कृषि०) सर्विस^F करना।

**servient** सर्'विअन्ट् a. अधीन, अधीनस्थ, मातहत; अधिसेवी (~ *owner*, ~ *tenement*), भोगाधिकार या सुखाधिकारके अधीन।

**serviette** सर्विअे'ट् n. भोजपर्ण, अँगोछा; रूमाल, तौलिया (जो प्रायः नौकर और खानसामा लोग लिये रहते हैं)।

**servile** सर्'वाइ(वि)ल् a. दुष्टात्मा, नीचात्मा, पापिष्ठ, पामर, तुच्छ, नीच, हेय, दीन, दासवत्, दासोचित, दास्य, अतिचाटुपर, चाटुकार, चापलूस, नीच वृत्ति^F का, श्ववृत्ति; अधीन, पराधीन, पराश्रित, गुलाम-जैसा, खुशामदी, कमीना, जीहुजूरिया (~ *flattery*, *spirit*); दास-, दासेय, दासभावयुक्त, दासभाव-विषयक, दासवृत्ति-सम्बन्धी; दास-सम्बन्धी, दासोंका, गुलामोंका; ~ war दासयुद्ध, विद्रोही दासों और उनके स्वामियोंके बीचका युद्ध।

**servilism** ⊙ –लिज़्म् n. दासतावाद, दासतावादिता^F, दासप्रथा^F; दासता^F, दास्य, गुलामी^F; हेय या हीन आत्मा, नीच मनोभाव, दासप्रकृति^F।

**servility** सर्वि'लिटि n. दासत्व, दासवृत्ति^F, दासता^F, दास्यभाव, गुलामी^F; हेयता^F, हीनता^F, दासौचित्य, दासस्वभाव; अधीनता^F, पराधीनता^F, दुष्टता^F; नीचता^F, चाटुकारिता^F, चापलूसी^F, खुशामदीपन, जीहुजूरियापन।

**servitor** सर्'विटर् n. (प्रा०, का०) दास, सेवक, भृत्य, परिचारक, पुरुष अनुचर, नौकर, खिदमत^F करनेवाला; (आक्सफोर्ड, विश्व०; इति०) सेवाकार्यके बदलेमें महाविद्यालय-कोषसे सहायताप्राप्त छात्र।

**servitorship** –शिप् n. सेवाकार्यके हेतु प्राप्त छात्रवृत्ति^F।

**servitude** –ट्यूड् n. (का०) अधिसेविता^F, (शा०, एवं ला०) दास्य, दासता^F, दासत्व, भृत्यभाव, चाकरी^F, गुलामी^F; सेवा^F, सेवाधर्म, सेवाभार, सेवावधि^F; (का०) सुविधाभार, भू-अधिकार या भोगाधिकारकी छूट^F या कर्त्तव्यता^F।

**sesame** से'सॅमि n. तिल; तिलका पौधा; ~ oil तिल्ली^F का तेल; *open* ~ खुल समसम (अलादीनकी कहानी^F का)।

**sesamoid** से'सॅमॉइड् १. a. तिलाकृति, तिलाकार, तिलवत्, तिल-सदृश, तिल-जैसा; २. n. (जीव०) वर्तुलिका^F; तिलाकार अस्थि^F; ~ bone (चि०) कण्डरास्थि^F।

**sesamum** ⊙ –मॅम् n. (कृषि०) तिल (~ *cake*)।

**sesqui-** सार्ध- (~*pedalian*, ~*alter*, ~-*tertius*, ~*quartus*, ~*oxide*, ~*sulphide*, ~*basic*, ~*lateral*, ~*tertial*, ~*quartile*, ~*quintal*, ~*sextal*, ~*septimal*, ~*octaval*, ~*nonal*, ~*centennial*, ~*tone*)।

**sesquipedalian** से'स्क्विपि'डे'लिअॅन् a. (कथन या वचन) क्लिष्ट, पाण्डित्यपूर्ण, दुरूह, भारी; डेढ़ फुट लम्बा।

**sess.** session.

**sess**[1] से'स्' n. = CESS.

**sess**[2] v.t. कर लगाना, शुल्क लगाना, टैक्स लगाना।

**sessile** से'सिल् a. (वन०, जन्तुवि०) (फूल, पत्ती^F आदिके सम्बन्धमें) अदल, निष्पर्ण, (कृषि०, वन०) अवृन्त, पुष्पदण्डरहित, विना डण्ठलका; (वन०, जीव०) अचल (~ *animals*)।

**session** से'शन् n. कार्यकाल, (राज०) सत्र, उपवेशन, (राज०) विधानसभा^F का अधिवेशन, सभा^F, बैठक^F; सत्रकाल, निर्वाह-काल, अधिवेशनों या बैठकोंका समय, अवधि^F, संसदीय सत्रकाल, संसदीय अधिवेशनोंका समय; (विश्वविद्यालयका) शिक्षणकाल, अध्यापन वर्ष, कार्यकाल; (क०) आसन, पीठ, सेशन; Court of S ~s स्काटलैण्डका सर्वोच्च व्यवहार-न्यायालय; petty ~s छोटे न्यायाधीशोंकी बैठक^F या इजलास^F; *had a long* ~ बहुत समयतक, कार्यक्रम रहा, अधिक देर^F तक बैठक हुई; *in* ~ सत्रस्थ, सत्रमें, अधिवेशनमें, इजलासमें;

~ court, ~ laws, ~s case, ~s court, ~s division, ~s judge, ~s trial.

**sessional** –शॅनॅल् a. सत्रीय, सत्र-सम्बन्धी, अधिवेशनीय, बैठक-सम्बन्धी, इजलासी।

**sesterce, sestertius** से'स्टर्स्, से'स्टर्'शॅस् nn. (pl. -*ii*) सेस्टर, प्राचीन रोमकी चाँदी^F की (और बादको पीतलकी) मुद्रा^F, एक सिक्का और हिसाबकी रकम^F या लेखेका धन (लगभग दो पेंसके बराबर)।

**sestertium** सेस्टर्'शम् n. १००० सेस्टरका प्राचीन रोमन सिक्का।

**sestet** से'स्टे'ट्' n. = SEXTET; सॉनेटकी अन्तिम छः पंक्तियाँ^F।

**set**[1] से'ट्' n. (समान और पूरक वस्तुओं^F का) समुदाय, समुच्चय, (ग०) कुलक (~ *product*), ढेर (~ *of lectures*, *teeth*); दल, संघ, समूह, वर्ग, श्रेणी^F, गण, झुण्ड, मण्डली^F, विशेष व्यक्तियोंका संग्रह, संचय, दल, गिरोह, टोली^F, गुट (~ *of people*, *political* ~); T.; (ग० भी) संघात, संहिति^F; (काव्य०) सूर्यास्त, दिनका अवसान, दिनका ढलना या डूबना; पौधा लगानेके लिए अंकुर या कलम^F; हालका आया हुआ फल, छोटा कच्चा फल; स्थानापत्ति^F, अनुनति^F, बल, झुकाव, गिराव (*has got a* ~ *to the right*); (औ०) स्थायी विरूपण; सादृश्य, सदृशता^F, आकार, बाह्याकार, बाह्य रूप, स्वभावगत स्थिति^F, स्वाभाविक आसन या मुद्रा^F, ढाँचा, बनावट^F (*the* ~ *of the hills*, *his head*, *the drapery*); आरेके दाँतोंका झुकाव; (शिक्षा०) तत्परता^F; प्रवाह,

धारा[F], बहाव, पवनकी दिशा[F] या रुख, विचार-प्रवाह या धारा[F], प्रवृत्ति[F], झुकाव, रुझान[F] (*the ~ of the current*); घोंसलेके अण्डोंकी झोल[F], एक बारके अण्डोंकी खेप[F]; सेनेके लिए रखे हुए अण्डे; टाइपमें हाशियका स्थान (जिससे कि अक्षर घने या फैले रहते हैं); (कोयलेकी खान[F]-में) शहतीरकी अड़वार[F], पाड़[F], कैंची[F]; पलास्तरकी दीवाल[F]पर आखिरी तह[F]; (बेतार०) ध्वनिग्राहक यन्त्र; (आखेटके समक्ष आनेपर शिकारी कुत्ते द्वारा) लक्ष्य बाँधना, घूरना, निशाना बनाना (प्रायः *dead ~*); (चलचित्र) निर्मित चित्रपट, बने हुए दृश्यपट; (रंगमंच) जमे हुए दृश्यपट, पक्के ठोस पर्दे; बिज्जूका बिवर या खोह[F]; फर्शके लिए कड़े स्फटिक पत्थरका चौका; पेचकश या छेद करनेकी रंचनशीन[F]का प्रकार; ~-back प्रतिरोध, गतिरोध, विघ्न, अधोगति[F], बाधा[F], रुकावट[F], रुकाव, धक्का, हार[F], पलटा, मोड़; हानि[F]; ~-down तीव्र भर्त्सना[F], घुड़की[F], झिड़की[F]; खरा जवाब, टका-सा जवाब; ~-off, सामनेका दावा, उलटा दावा; दूसरेकी बराबरी[F]में निकाली हुई वस्तु[F] या भार; (बैंक) **समंजन**, क्षतिपूर्ति[F], समभार, पासंग, छूट[F], (का०) **मुजराई**[F], मुजरा; शृंगार, सिंगार, शृंगार-उपकरण, सजाव, सँवार[F], सजावट[F], बनाव; (स्था०) दीवार[F]का चीरा, कलका; ~-out आरम्भ, प्रारम्भ, श्रीगणेश, शुरुआत[F]; ~ out लिखित; ~ screw (यन्त्र०) **स्थाप पेंच, जमाऊ पेंच**, ~ square (ग०) **लम्बकोणक, समकोणक, गुनिया**; ~-up(यन्त्र)**स्थिति**[F],**जमाव**; शरीरका सीधापन,दण्डायमानता,कड़ापन; (बोल०, मूल० अमेरिकामें) किसी संगठनका आकार-प्रकार, रचना[F], व्यवस्था[F], ढाँचा; toilet ~ शृंगारदानकी चीजें[F]; सिंगारसेट; *a, the first*, ~(टेनिस आदिके खेलमें) एक दाँव, एक बाजी[F]; *make dead ~ at* (परिवर्तित) मिल-जुलकर आक्रमण करना।

**set²** v.t. & i. ( *set* ) (किसी वस्तु[F]को) समीपस्थ करना, पास करना, लगाना (*~ pen to paper*); विशिष्ट दिशा[F]में मोड़ना, ठीक ओर घुमाना, विशिष्ट स्थिति[F]में रखना; (प्रयोग, काम या प्रदर्शनके लिए) नियोजित करना, व्यवस्थित करना, ठीक प्रकारसे जमाना; निबद्ध करना, ठीक बिठाना, **सेट लगाना, बिठाना, जोड़ना**, जमाना, जड़ना (*~ diamond*); तैयार रखना, मौकेपर लगाना, लगाना (*~ chairs, trap*); अच्छी तरहसे सजाना, भले प्रकार तैयार करना; प्रतिष्ठित करना, स्थापित करना, कायम करना (*~ stake in ground*); संयुक्त करना, साथ कर देना, बाँधना, बाँध देना, नत्थी[F] करना, जोड़ना, चिपकाना; निश्चय करना, निर्णय करना, निश्चित करना, स्थिर करना, नियत करना, तय करना, पक्का करना, ठान लेना; कार्यरत होनेका आदेश देना, कामपर बैठाना या लगाना; काममें शक्ति[F] लगाना, मन लगाना, परिश्रम या मेहनत[F] करना, काममें लगना; स्वयं कार्यरत होना, अपने आपको काममें लगाना, अभ्यास कराना, लेना (*~ him to dictation*); गीले बालोंको जमाकर काढ़ना, (ताकि सूखनेपर लहरें[F]-सी बन जावें), पट्टियाँ[F] बनाना; व्यवस्थित करना, जमाकर, आगे बढ़ाकर या किसी दूसरे उपायसे निर्दिष्ट अवस्था[F]में लाना, ठीक-ठाक करना, सँवारना, ठीक जमाना (*~ things right*); ठीक करना (*~ watch*); सन्निवेशन करना, आपूर्ण होना, पूरित होना, भरा होना, समाना, भरना, जड़ना, जटित करना या होना (*sky ~ with stars*); धरना, रखना, देना; (ज्वार, धारा[F] आदिके सम्बन्धमें परिवर्तित; भावनाओं[F], रीतियों[F] आदिके सम्बन्धमें) गतिशील होना, सशक्त होना, शक्ति[F] पाना, उग्र होना, प्रवृत्त होना, प्रवृत्ति[F] प्रकट करना, जोर पकड़ना, तेजी[F]से ऊपरसे गुजरना, तेज होना, चढ़ना, बढ़ना, उठाना (*tide ~s in*); आदर्श प्रस्तुत करना, उदाहरणके रूपमें रखना, नमूनेके ढंगपर प्रदर्शित करना, सामने लाना; ऐसी सामग्री[F]के रूपमें व्यवस्थित करना (जिसपर विचार किया जावे), पैरवी[F] करना; प्रौढ़ होना, प्रौढ़ता[F]को प्राप्त होना, निश्चित अवस्था[F]को प्राप्त करना,पक जाना, पक्का हो जाना; अस्त होना, डूबना (*sun, moon, ~s*); (क्व०) तरलसे ठोस, कोमलसे कठोर, चलसे अचल करना; सामान्यतः तरलसे ठोस, चलसे अचल होना, ठोस होना, ठोस बनाना, कड़ा होना, कड़ा करना, थक्का करना, जम जाना, थक्का हो जाना (*plaster of Paris ~ s quickly*); आकार या आकृति[F] ग्रहण करना, रूप ग्रहण करना; (पोशाक-सम्बन्धी) उपयुक्त होना, ठीक उतरना,ठीक आना; (कुछ खेलोंमें खेलका निर्णय देनेके लिए अंकोंकी संख्या[F]) स्थिर करना, तय करना; (शिकारी कुत्तेके सम्बन्धमें, शिकारके दिखाई पड़नेपर) तनकर खड़ा हो जाना, कान खड़े करना; (नर्तकोंके सम्बन्धमें, साथीके) सम्मुख होनेकी मुद्रा[F] ग्रहण करना, आमने-सामने आना; close-~ संश्लिष्ट; सटा हुआ, मिला हुआ, जुड़ा हुआ; ~-to उग्र प्रतिद्वन्द्विता[F]; शक्तिपरीक्षा[F]; ~up ⊙ गठन[F], व्यवस्था[F], ढाँचा; *batsman is ~* बल्लेबाज जम गया है, जमकर खेल रहा है; *blossom ~s* फूल-फलका रूप धारण करता है; *egg ~s* पकाने या सेनेसे अण्डा पक जाता है; *eyes ~* (मूर्छा[F] या मृत्यु[F]में) आँखें[F] स्थिर हो जाती हैं, निश्चल हो जाती हैं, पथरा जाती हैं; *face ~s* चेहरेपर कड़ापन आ जाता है; *fruit ~s* कली[F] या फूलसे फल बनता है; *of ~ purpose* स्वतः, स्वेच्छा[F]से, जान-बूझकर, पूर्वविचारसे; *~ about* आरम्भ करना, प्रारम्भ करना, शुरू करना, पदार्पण करना, हाथ डालना, उस ओर कदम बढ़ाना; *~against* प्रतिरोध करना, भिड़ाना; लड़ाना; *~ agoing* चलाना, चला देना, चालू करना; *~ alarum* घड़ी[F]में जगानेकी घण्टी[F] लगाना, एलारम लगाना; *~ apart* पृथक् रखना, उठा रखना, अलग रख छोड़ना, अलग करना; *~ aside* अस्वीकृत करना, निराकृत करना, तिरस्कृत करना, हटाना; (का०) **अपास्त करना, रद्द करना; अलग रखना**, एक ओर रखना; *~ at defiance* चिन्ता[F] न करना, परवाह[F] न करना; अवज्ञा[F] करना, विरोध करना, ललकारना, लड़ने या मुकाबलेके लिए तैयार रहना; *~ at ease* आराम देना; *~ at liberty*

स्वतन्त्र करना, मुक्त करना; छोड़ देना, आजादी^F देना, रिहा करना; ~ *at naught* उपहास करना, आदर न देना, तुच्छ समझना, अवहेला^F या अवज्ञा^F करना, हँसना, खातिरमें न लाना; ~ *a watch* रक्षक नियुक्त करना, पहरेदार बैठाना; ~ *back* प्रगति^Fको रोकना, बाधा^F डालना, पीछे हटना, पीछे हटाना, रुकावट^F डालना; (ग्रा०) इतना मूल्य पड़ना; ~ *badly* ठीक न पड़ना; ~ *by* बचा रखना, आगेके लिए उठा रखना, रख छोड़ना; रद्द करना; ~ *down* लिपिबद्ध करना, लिख लेना; स्वयं व्याख्या^F करना, अपनेको समझाना; आरोपित करना, लगाना; ~ *eggs* अण्डे सेनेके लिए रखना; ~ *eyes on* देखना, घूर कर देखना, नजर^F गड़ाना, नजर^F डालना; ~ *fair* सुन्दर, सुहावना, अच्छा (वायुमण्डल, मौसम) होना; ~ *fire* अग्नि^F प्रज्वलित करना, आग^F जलाना; ~ *foot* कुचलना, रौंदना, ऊपरसे चलना, पाँव रखना; ~ *forth* घोषित करना, ऐलान कराना; अवगत कराना, बताना; विवृत करना, व्याख्या^F करना; सज्जित करना, सँवारना, सजाना, बनाना; अभियान या प्रस्थान करना, (चढ़ाई^F या यात्रा^Fपर) चल पड़ना, रवाना होना; ~ *forward* (प्रा०) अग्रगामिता^F आरम्भ करना, अग्रगामी होने लगना, आगे बढ़ने लगना, बढ़ना शुरू करना; प्रगति^Fमें सहायक होना, बढ़नेमें सहायता^F करना, सहारा या मदद^F देकर बढ़ाना; ~ *free* रिहा करना, छोड़ देना; ~ *in* प्रचलित होना, आरम्भ होना, प्रथा^Fमें आना, शुरू होना, रिवाज पड़ जाना; चढ़ना, उठना; स्थापित होना, स्थिर होना, जमना, कायम होना (*reaction ~ in*); ~ *in barns* ⊙ आग^F लगाना; ~ *movement on foot* प्रवर्तित करना, आरम्भ करना, शुरू करना, जारी करना; ~ *off* प्रस्थान करना, यात्रा^F आरम्भ करना; प्रिय विषयपर चर्चा^F आरम्भ करना, हँसना शुरू करना; अधिक आकर्षक बनाना, अलंकृत करना, शृंगार या अलंकार रूप होना, सज्जित करना, रूपवृद्धि^F करना, सजाना, सँवारना; मुजरा करना, घटाना; ~ *on* आक्रमणके लिए बढ़ाना; उत्तेजित करना, उकसाना; ~ *on* कुत्तेको आक्रमण करनेके लिए लहकाना, आक्रमण करना, ऊपर छोड़ना; ~ *on, upon* पानेके लिए स्थिर मन, तल्लीन, दृढ़चित्त, लीन, धुन^Fमें होना, ठानना; उकसाना, बहकाना, भड़काना; ~ *on fire* जला देना, आग^F लगा देना; ~ one's *hand to* हस्ताक्षर करना; ~ one's *hand to task* कामको हाथमें लेना, हाथ लगाना, हाथ डालना, काम उठाना; ~ one's *hand, seal, to document* हस्ताक्षर करना, मुहर^F लगाना; ~ one's *wits to question* समाधान करनेका यत्न करना, हल करनेकी कोशिश^F करना; ~ one *at ease* संकोच निवारण करना, चिन्ताओं^Fसे मुक्त करना, कठिनाई^F दूर करना, झेंप^F मिटाना; ~ one's *face* or one-*self against* विपक्षमें होना, डटकर विरोध करना, जमकर सामना करना; ~ one's *heart, mind, hopes,* etc., *on* विश्वासपूर्वक अभिलाषा^F करना, आशा^F करना, पूरा विश्वास रखना, पानेके लिए दृढ़चित्त होना, पक्का निश्चय करना; ~ one's *house in order* अपने घरको व्यवस्थित करना; (प्रायः ला०) सुधारना, सुधार करना; ~ one *in the way* पथ-निर्देश करना, रास्ता दिखाना, रास्तेपर लगाना, बात^F सुझाना; ~ one's *life on a chance* जीवनको संकटमें डालना, जीवनका दाँव लगाना, जानकी बाजी^F लगा देना; ~ one *on his way* थोड़ी दूर^Fतक साथ चलकर रास्ता दिखाना; ~ one's *teeth* दृढ़ निश्चय करना, पक्का इरादा करना, ठान लेना; दाँत मिसमिसाना, बत्तीसी मीसना; ~ one*self to do* निश्चय करना, पक्का इरादा करना, करनेको ठान लेना; ~ *on foot* गति^F देना, प्रवृत्त करना, चला देना, चालू करना; ~ *out* अलंकृत करना, सज्जित करना, सजाना, सँवारना; प्रदर्शन करना, घोषित करना, दिखावा करना; यात्रा^F आरम्भ करना; ~ *piece* आतिशबाजी^Fकी बाड़^F (मचानपर बाँधकर) लगाना; ~ *price on* मूल्य घोषित करना, मोल बताना, कीमत^F लगाना; ~ *price on* one's *life* or *head* वध करनेका पुरस्कार घोषित करना, किसीके शरीर या सिरके लिए कीमत^F लगाना; ~ *right* सँवारना, ठीक करना; ~ *sail* समुद्री यात्रा^F आरम्भ करना, पाल तानना; (परि०) चल पड़ना; ~ *seed, plant* धरती^Fमें बीज डालना, पौधा रोपना; ~ *store* or *much by* अधिक मूल्य आँकना, अनुमानसे अधिक समझना, वास्तविकसे अधिक मूल्य देना; ~ *the fashion, the pace* प्रवर्तन करना; नयी चीज^Fको चलाना, आगे कदम रखना, शुरू करना; ~ *thing against another* सन्तुलित करना; सन्तुलनके लिए रखना, बराबर करना, बराबर बैठाना, एक-सा करना; ~ *to* उत्साहपूर्वक कार्य आरम्भ करना, निर्भीकता^Fसे लगना, जमकर शुरू करना, जोशसे विवाद या लड़ाई^F आरम्भ करना; ~ *up* शारीरिक प्रशिक्षणके द्वारा शरीर गठित करना, स्वास्थ्य बनाना (*well ~-up man*); (व्यवसाय, संस्था^F, सवारी^F आदिको) चलाना; (पीड़ा^F, व्यथा^F आदिका) कारण होना; (किसी व्यक्तिको) प्रतिष्ठित करना, संस्थापनके साधन प्रस्तुत करना, किसी विशेष सामर्थ्यको प्राप्त करना, प्रतिष्ठित होना, जमाना, जमना, हैसियत^F बनाना (*shall ~ up as a dentist*); पर्याप्त रूपसे लीन होना, व्यस्त होना, ठीक प्रकारसे जुट जाना, लग जाना, (*am ~ up with novels for the winter*); स्तरप्रत्यक्षमें रखना, सूचना^Fको सामने रखना, प्रकट करना, सामने लगाना; स्वास्थ्य ठीक करना, निराशा^Fसे छुड़वाना; नया सिद्धान्त आरम्भ करना, नयी बात^F निकालना; विरोधमें चिल्लाना, शोर मचाना, जोरसे बोलना शुरू करना, चीखना; ~ *up for* झूठमूठ अपनेको कुछ समझना, बनना; ~ *upon* भड़काना, उकसाना।

**set**[3] a. स्थित, स्थापित, अचल, स्थिर, अचंचल (*~eyes, purpose*); नियत (*~ time*); निर्धारित (*~ form*); जटित, खचित, जड़ा हुआ; ज़माऊ (*~ screw*), परि-

करना, अंश लेना, अंशधारी होना, अंश रखना, हिस्सेदार होना, हिस्से रखना (*will ~ with you in the undertaking*); (सम्पत्ति^F, भोजन, कार्यभार आदिको) विभाजित करना, अंश देना, हिस्सा देना, दूसरोंमें बाँटना, भाग करना, बँटवारा करना, हिस्से करना (*would ~ his last crust*); ~ out वितरण करना, बाँटना।

**share³** n. कुशी, हलका लोहेका फाल, (कृषि०) फाल, फल, फार, (कृषि०) फाली^F, कुसी; बीज बोने या काटनेकी मशीन^Fका फाल; ~-beam हलके फालकी लकड़ी^F।

**sharer** शेअ'रर् n. अंशधारी, अंशभागी, अंशी, भागी, भागीदार, हिस्सेदार, साझीदार, पट्टीदार; अंशवितरक, भागकर्त्ता, बाँटनेवाला, हिस्सा देनेवाला।

**sharing** -रिंग् n. विभाजन, बँटाई^F; साझा, साझेदारी^F; ~ pair (रसा०) सहभागी युग्म।

**shark** शार्क् १. n. (लम्बे आकारका अगल-बगल नथुनेवाला छोटे मुँहका) समुद्री मत्स्य या मच्छ; (जीव०) शार्क, हांगुर (*~ fin, ~ fishery*); नक्र, ग्राह, घड़ियाल, मगर (*White, Blue, Dusky, ~*); वंचक, प्रवंचक व्यक्ति, धूर्त, छली, ठग, धोखेबाज मनुष्य; प्रतिभाशाली छात्र, होशियार विद्यार्थी; घाघ ⊙; २. v.t. & i. वंचना^F करना, ठगी^F करना, ठगना, चार सौ-बीसी^F चलाना, कपट-व्यवहार करना; अपमानजनक साधनोंसे संचित करना, बेईमानी^Fसे एकत्र करना, बेईमानी^Fसे जमा करना; साहसिक होना, साहसिकता^F दिखाना (*~s for a living*); भुक्खड़की भाँति निगल जाना; थपकी^F लगाना ⊙; ~-moth घड़ियाल-जैसा पतिंगा; ~'s-mouth पालमें मस्तूल आदिके लिए छेद।

**sharker** -'कर् n. लुण्ठक, साहसिक, वंचक, ठग, लुटेरा, पतेबाज, चार सौ बीस।

**sharking** -किंग् a. वंचक, धोखा देनेवाला, चार सौ बीस, ठग, ठग्गू, चूना लगानेवाला।

**sharp¹*** शार्प् १. n. तीक्ष्णा^F, सीनेकी पतली सुई^F; (संगीत) आरोहके ऊपर उठाया हुआ स्वर, उदात्त स्वर, उच्च स्वर, अनुच्चरित या कठोर व्यंजन; वंचक, चार सौ बीस आदमी, ठग, धोखेबाज, दगाबाज आदमी ⊙; दक्ष, प्रवीण, विशारद, विज्ञ, विशेषज्ञ, कारीगर आदमी ⊙ (*mining-~*); (pl.) (चोकर और आटेके) बीचका पिसान, सूजी^F; २. a. प्रखर, तीक्ष्ण, तेज*, पैना*, तीखा, धारदार, बारीक (*~ knife*); तीक्ष्णाग्र, नुकीला, नोकदार, अनीदार (*~ gable*); दाहक, कटु, अम्ल, कर्णकटु, कर्कश, कड़आ, चुभता हुआ, अम्लयुक्त, चरपरा, खट्टा; मर्मभेदी, कष्टप्रद, पीड़क, पीड़ादायक, पीड़ामय; भयंकर, घोर; अत्यन्त, अत्यधिक; प्रचण्ड, कठोर, कठिन, उग्र, तीव्र, काटता हुआ, कड़ा, सख्त (*~ flavour, wine, voice, cry, etc.*); व्युत्पन्नमति, कुशाग्रबुद्धि, तीक्ष्ण-बुद्धि, तीव्रबुद्धि, सूक्ष्मग्राही, विदग्ध, सजग, सतर्क, तत्पर, प्रवीण, चतुर, निपुण, प्रगल्भ; आशुक्षुब्ध, संवेदनशील, जागरूक, चेतन, सावधान, धीमान्, किसी चीज^F-को देखने या सुनने या समझनेकी क्षमतावाला, होशियार, चौकस, चालाक (*~ eyes, child, intelligence, attention*); कोणदार, मोड़दार, आकस्मिक, एकदमका (*~ turn, incline*); स्पष्ट, सुस्पष्ट, भली भाँति व्याख्यात, साफ, साफ-सुथरा (*~ outline*); (ध्वनि०, अनुच्चरित ध्वनियोंके सम्बन्धमें) अनुच्चरित, अध्वनित, कठोर; (संगीत) साधारण स्वरारोहसे ऊँचा; विजयाकांक्षी, लाभाकांक्षी, जीतनेपर उतारू; अवसरवादी, काइयाँ, चालाक, घाघ, बेईमान, जल्दी फायदा उठानेवाला, अविवेकी, गलत; उत्साहपूर्ण, उत्साही, साहसी; द्रुत, शीघ्र, वेगपूर्ण, वेगवान्, वेगमय, प्रचण्ड, तुरतफुरतवाला (*take a ~ walk*); adv. नियमित समयपर, ठीक समयपर; (संगीत) वास्तविक स्वरारोहसे ऊँचा करते हुए; ~ bend कैंची मोड़ (सड़क^Fका), ~-cut सुस्पष्ट, अतिस्पष्ट, सुनिश्चित; ~-nosed सुगन्धप्रिय; नुकीली नाकवाला; ~ practice छल, कपट, धूर्तता^F, चालाकी^F; ~-set बुभुक्षित, भूखा; ~-shod नाल जड़ा हुआ (*~ horse*); ~-shooter लक्ष्यवेधी, बहुत ही कुशल निशानेबाज; ~-sighted दूरद्रष्टा, तीक्ष्णदृष्टि, चतुर, बुद्धिमान्, चालाक, काइयाँ; ~-visaged कृशमुख, दुबले-पतले चेहरेवाला; ~ work जी-तोड़ संघर्ष या लड़ाई^F, शीघ्रता^Fसे किया जानेवाला या होनेवाला काम; *as ~ as a needle* प्रबुद्ध, बहुत ही चतुर, होशियार; *~'s the word* (शीघ्रता^F करनेके लिए प्रयुक्त वाक्य) जल्दी करो, फुर्ती^Fसे; *was too ~ for me* मुझे छल लिया, ठग लिया;

~-angled, ~-beaked, ~-billed, ~ chisel point, ~-clawed, ~ contrast, ~-cornered, ~ curve, ~-edged, ~-ended crystals, ~-ended points, ~-faced, ~ focussing, ~-line, ~-looking, ~ melting point, ~ note, ~ pencil, ~ rise, ~ series, ~ steel, ~-toothed, ~-witted.

**sharp²** v.t. & i. (प्रा० या गँवारू) तीक्ष्ण करना, तेज करना, धार^F धरना, धार^F तेज करना, पैना करना, सान^Fपर चढ़ाना; स्वरको ऊँचा चढ़ाना, आवाज^F उठाना, आवाज^Fको तेज करना; (ताश आदिके खेलमें) धोखा देना, चालाकी^F करना, बेईमानी^Fसे खेलना।

**sharpen** -'पेन् v.t. & i. तेज करना या होना, धार^F लगाना, धार^F धरना, शान^F रखना, सान^Fपर चढ़ाना, पैनाना; स्पष्ट करना; उत्सुक करना, उत्साहित करना, संवेदनशील बनाना; कर्कश करना, स्वरारोहसे ऊँचा करना; काइयाँ होना, चालाक होना; उग्र या कष्टप्रद बनना; चरपरा करना।

**sharpener** -नर् n. (क्रियागत अर्थोंमें) तेज करनेवाला; शाण^F, सान^F, धार^F धरनेवाला मनुष्य या यन्त्र।

**sharper** -पर् n. प्रवंचक, धूर्त, ठग, धोखेबाज, उचक्का, बेईमान, घाघ।

**sharping** -पिंग् n. कपट-व्यवहार, छल-कपट, धोखेबाजी^F।

**sharpish** -पिश् a. ईषत्तीक्ष्ण, किंचित् तीव्र, कुछ तेज, तेज-सा; ईषदम्लयुक्त; खट्टा-सा; ईषत्प्रचण्ड, ईषत्कठोर,

उग्र-सा, काटता हुआ-सा; ईषद्व्युत्पन्नमति, ईषत्कुशाग्रमति, तीक्ष्णबुद्धि-सा; काफी होशियार।

**sharpness** –प''निॅस् n. तीक्ष्णता^F, तीव्रता^F, नुकीलापन, पैनापन, तेजी^F; कष्टप्रदता^F, प्रचण्डता^F, उग्रता^F, कर्कशता^F, कठोरता^F, दाहकता^F, कटुता^F, चरपराहट^F, तीखापन; सुस्पष्टता^F; तीव्र दृष्टि^F, सतर्कता^F; संवेदनशीलता^F, जागरूकता^F, चेतनता^F; वेग, द्रुतता^F; अवसरवादिता^F, धूर्तता^F, चालाकी^F, बेईमानी^F।

**sharps** शार्प्स् n. pl. (गेहूँका) खराब आटा, खराब मैदा, घटिया पिसान।

**Shastra** शा'स्ट्रॅ n. शास्त्र, धर्मग्रन्थ।

**shatter** शै'टॅर् v.t. & i. ध्वस्त करना, विनष्ट करना, पूरी तरहसे अव्यवस्थित करना, छिन्न-भिन्न करना, उलटपुलट कर देना, बर्बाद करना, धज्जियाँ^F उड़ाना, छितराना, बिखेरना (*~ed nerves, constitution, hopes*); खण्डित करना या होना, नष्ट-भ्रष्ट कर देना या हो जाना, छिन्न-भिन्न करना या होना, चूर-चूर करना या होना, एकदम टुकड़े-टुकड़े कर डालना या हो जाना, तोड़ डालना या टूट जाना; ~-proof विध्वंसावरोधक; ~ zone (प्रा० भू०) विसरण-खण्ड।

**shattering** –रिंग् n. टूटकर बिखरना।

**shatters**⊙ –र्ज़् n. pl. छिन्न अंश, टूटे टुकड़े।

**shattery** –रि a. विध्वंसशील, भंगुर, विनाशशील, टूटनेवाला, भुरभुरा।

**Shaula** शौला n. (ज्यौ०) शाउला, एकादश वृश्चिक।

**shave**[1] शेव्' n. मुण्डन, दाढ़ी^F बनवाना, हजामत^F (*must have a ~*); समीपता^F, आस्पर्श, पहुँच^F, बचाव, बाल-बाल बचाव, चूक^F (*had a close ~ of it*); वंचन, कपट, धूर्तता^F, छल, धोखा, चाल^F, मक्कारी^F, शरारत^F; लकड़ी^F छीलनेके लिए दोनों सिरेपर लगे दस्तेवाला चाकूका फल; फाँक^F, टुकड़ा, कतला।

**shave**[2] v.t. & i. क्षौर कर्म करना, क्षुरण करना, दाढ़ी बनाना, सिर मूँड़ना, बाल बनाना, बाल काटना, मूँड़ना, हजामत^F बनाना (*a ~n chin*); (intr.) अपनी दाढ़ी^F बनाना (*he does not ~ every day*); बिना छुए पाससे निकल जाना, बाल-बाल बचना, थोड़ा छूते हुए निकलना, बहुत थोड़ा चूकना, बिल्कुल करीबसे गुजरना; लकड़ी^Fको रन्दे आदिसे छीलना, छाँटना; ~-hook छैनी^F, रुखानी^F, टाँकी^F।

**shaveling** –'लिंग् n. (प्रा०) मुण्डितशिर, सिरमुँड़ा, मुँड़े हुए सिरवाला व्यक्ति या साधु या पादरी, मुँड़िया।

**shaver** –'वॅर् n. (क्रियागत अर्थोंमें) क्षौरिक, क्षुरक, नापित, नाई, हज्जाम, मूँड़नेवाला; ठग व्यापारी; लुटेरा (बोल०) लड़का, छोकरा, लौंडा, ननका (प्रायः *young ~*); चतुर व्यवसायी।

**Shavian** शे'विॲन् a. (नाटककार जार्ज बर्नार्ड) शॉकी (शैली^Fमें या ढंगपर)।

**shaving** शे'विंग् n. मुण्डन, क्षौर; (रसा०) छीलन, कतरन^F, (रन्दा करनेसे बना) लकड़ी^Fका बुरादा; छीलनेका कार्य; ~-brush बाल बनानेका ब्रुश, हजामती ब्रुश; ~ horse लकड़ी^F छीलनेकी घोड़ी, एक प्रकारकी बेंच^F।

**shaw** शॉ' n. (प्रा० एवं का०) छोटा जंगल, झाड़ी^F, झाड़झंखाड़^F।

**shawl** शॉल्' १. n. शाल, स्त्रियों^F द्वारा कन्धोंपर ओढ़नेका दुशाला; २. v.t. शाल द्वारा आवृत्त करना, शाल या दुशाला उढ़ाना; ~-dance दुशाला-नृत्य; शाल-नाच (जिसमें नर्तक या नर्तकी^F अपने शालको लहराते हैं); ~-pattern दुशालेका एक नमूना।

**shawm** शॉम्' n. (एक प्रकारका हारमोनियम बाजा जो अब अप्रचलित है), शाम।

**shay** शे' n. शे^F; बग्घी^F, घोड़ागाड़ी^F।

**she** शी' १. n. नारी^F, स्त्री^F, महिला^F, औरत^F (*is the child a he or a ~?*); २. a. (प्रायः समास-चिह्नके साथ) मादा^F (*~-goat*); ~-cat बिल्ली^F; ~-devil पापिष्ठा^F, दुष्टा^F, पापिनी^F, राक्षसी^F; कुट्टिनी^F; ३. pron. वह (स्त्री^F); *the not impossible ~* भावी स्त्री^F (जिससे प्रेम हो सके)।

**shea** शी' n. घृतपादप, शी, (पश्चिमी अफ्रीकाका एक पेड़ जिससे घी मिलता है)।

**sheaf** शीफ़्' १. n. (pl. *-ves*, प्रायः बँधा हुआ और एक साथ लम्बाईमें रखा हुआ चीजों^Fका) गट्ठा, (कृषि०) पूला, पूली^F, पुलिन्दा, मुट्ठा, बण्डल (*~ of papers*); २. v.t. गट्ठोंमें बाँधना, पूला या पूली^F बाँधना, पुलिन्दा या मुट्ठा या बण्डल बाँधना; ~-binder पूलियाँ^F या गट्ठे बाँधनेका औजार।

**sheafy** –फ़ि a. गट्ठरयुक्त, पूलीवाला, पुलिन्दा बना हुआ, मुट्ठेदार, बण्डलदार।

**shealing** शी'लिंग् n. लघु कुटीर, छोटी कुटिया^F, छोटी झोपड़ी^F।

**shear**[1] शीॲर्' n. कर्तरी^F, कतरनी^F, कैंची-जैसा एक बड़ा औजार (*hand me the ~s*); (यन्त्र०) निर्मित वस्तु^F आदिपर दबाव या बोझा (जिससे उसकी परतें^F एक दूसरे पर आ पड़ें); अपरूपण, विरूपण; (प्रा० भू०) विकृन्तन, (यन्त्र०, भौ०) कर्त्तन; ~bill कटी चोंचवाला पक्षी; ~ steel परतदार इस्पात; ~tail भिनभिनाती हुई चिड़िया^F (जिसकी पूँछ^F कैंची^Fकी तरह होती है);
~ cake, ~ force, ~ joint, ~ modulus, ~ reinforcement, ~ resistance, ~ strain, ~ stress, ~ wave, ~ wire.

**shear**[2] v.t. & i. (*~ed, shore; ~ed, shorn*) कैंची^Fसे कतरना, काटना, मूँड़ना (*~sheep* ऊन काटना; *shall be ~ing my sheep tomorrow*); (का०) तलवार^F आदिसे काटना या कटना, उड़ाना या उड़ना (*shore off his plume*); (ला०) वंचित करना, छीनना, ले भागना, ऐंठ लेना, ठगना, लूटना, खसोटना, मूँड़ना (*come home shorn*); (मकानके ढाँचे, सामान आदिका) बोझके कारण टूट जाना, तोड़ा-फोड़ा जाना, भारके द्वारा टूटना-फूटना या तोड़ना; ~water तरंगकाक, एक प्रकारकी नीचे-नीचे उड़नेवाली समुद्री चिड़िया^F; ~ cloth कपड़ेका रोआँ कतरना।

**shearer** –रर् n. लोमच्छेदी, कतरनेवाला, काटनेवाला, रोआँ आदि कतरनेवाला; मूँड़नेवाला; कैंची^F^ ।

**shearing**–रिंग् n. कर्त्तन, कल्पन, ऊन-कटाई^F^; (कृषि०) ऊन काटना; a. अपरूपक;

~ force, ~ machine, ~ planes, ~ resilience, ~ strain, ~ strength, ~ stress.

**shearling** र्'लिंग् n. भेड़^F^ (जिसका ऊन केवल एक बार कतरा गया हो) ।

**sheatfish** शीट'फ़िश् n. जर्मन मछली^F^ ।

**sheath** शीथ्' n. (वन०) छाद, (चि०, प्राणि०) छादन, आच्छद, पिधान, पुट, आवेष्टन, गिलाफ; (वन०, जन्तु०, श० र० शा०) आवरण, प्रावरणी^F^, वृत्ति^F^, कोश, छदन, कंचुक, कला, खोल, झिल्ली^F^; (कृषि०) मुतान, शिश्नच्छद; कोष, म्यान; नदी^F^को बाँधनेके लिए पत्थरोंका बाँध ।

**sheathe** शीद्' v.t. गिलाफ^F^ चढ़ाना, म्यान^F^में रखना, सुरक्षित करना, मढ़ना, बक्समें बन्द करना; आवरण आदिमें रखना, म्यान^F^में डालना, खोल^F^ चढ़ाना; ~ *the sword* तलवार^F^को म्यान^F^में डाल देना; (ला०) युद्ध समाप्त करना ।

**sheathing** –दिंग् १. n. आवरण द्वारा संरक्षण, म्यान^F^-में रखनेका कार्य; (स्था०) तख्ता-जड़ाई^F^; गिलाफ चढ़ानेका काम; (परि०) चादर^F^; २. a. आवरक ।

**sheathless** –थ्'लिस् a. आवरणरहित, बिना छाद, बिना म्यान^F^के, बिना गिलाफके; बिना पत्थरोंके बाँधके; ~ plate आवरण-पट्ट ।

**sheathy**–थि a. छादयुक्त, म्यानवाला; म्यान^F^की तरह ।

**sheave**[1] शीव्' n. चरखी^F^ आदिका दाँतेदार पहिया; (कृषि०) घिर्री^F^, चरखी^F^; गड़ारी^F^ ।

**sheave**[2] v.t. (अनाज आदिको) पूली^F^में बाँधना, पूलियाँ^F^ बनाना, मुट्ठा या गट्ठा बाँधना ।

**sheaved** –व्ड् a. पूलादार, पुलिन्दादार, बण्डलदार; प्रदीप्त, दीप्तिमान्, प्रज्वलित ।

**sheaves** शीव्ज़' दे० SHEAF.

**shebang** ⊙ शि'बैन्ग्' n. वर्तमान समस्या^F^, आधुनिक प्रश्न, आजका मसला; व्यवसाय, 'व्यापार, रोजगार (*the whole* ~); (ग्रा०) (अमेरिकामें प्रचलित) आलय, शाला^F^, कोषागार, भण्डार, घर, बैठक, कमरा, स्टोर ।

**shebat** ⊙ शे'बॅट् n. यहूदियोंका पाँचवाँ महीना, शेबत ।

**shebeen** शि'बीन्' n. मदिरालय, शराबखाना (जिसमें बिना लाइसेंसके शराब^F^ बिकती हो) ।

**shed**[1] शे'ड् n. शालिका^F^, छादक, (पशु या सवारियों या माल या कारखानेके लिए) एकमंजिला छाजन, छानी^F^, शाला^F^, घर, सायबान, छप्पर, ओसारा, झोंपड़ा, मड़वा, शेड;

~ appraiser, ~ foreman, ~ supervisor.

**shed**[2] v.t. (*shed*) विकीर्ण करना, प्रसारित करना, तितर-बितर करना, दूरतक फैलाना, छितराना, बिखेरना (~ *love around*); (दूसरोंका) रक्त प्रवाहित करना, खून बहाना; बूँद-बूँद गिराना, बहाना, टपकाना, ढलकाना, छोड़ना, त्यागना, परित्याग करना, जाने देना, अलग करना, गिर जाने देना, निकालना, गिराना, छोड़ना, झाड़ना, अलगाना (*tree ~s leaves*); (विद्यु०) उदात्त भार कम करना; ~ *light on* किसी वस्तु^F^पर प्रकाश डालना, आभामय करना, चमकाना; व्याख्या करना; ~ one's *blood for* one's *country* देशके निमित्त बलि^F^ देना या मारे जाना; ~ *tears* रोना, आँसू बहाना ।

**shedder** –डर् n. (क्रियागत अर्थोंमें) मोचक, फैलानेवाला, छितरानेवाला; स्रावक, बहानेवाला, टपकानेवाला; पातक, गिरानेवाला, अलगानेवाला ।

**shedding** –डिंग् n. छप्पर, झोपड़े, उसारे आदि (बनाना); (कृषि०) झड़ना ।

**sheen** शीन् n. प्रभा^F^, कान्ति^F^, ज्योति^F^, तेज, दीप्ति^F^, आभा^F^, छवि^F^, सौन्दर्य, उज्ज्वलता^F^, चमक^F^, दमक^F^, रोशनी^F^ ।

**sheeny**[1] शी'नि n. (ग्रा०) यहूदी (हीनतासूचक), शीनी ।

**sheeny**[2] a. (काव्य०) प्रभायुक्त, कान्तिमान्, ज्योतित, ज्योतिर्मय, दीप्तिमान्, आभामय, छविपूर्ण, सुन्दर, उज्ज्वल, चमकीला, दमकीला, चमकदार, रोशन ।

**sheep*** शीप्' n. (pl. वही) छवि^F^, मेष^F^, (जीव०) भेड़^F^*, मेढ़ा; संकोची व्यक्ति, लज्जालु, लज्जाशील मनुष्य, भीरु, शर्मीला, झेंपू, झिझकनेवाला आदमी; (प्रायः pl., अत्र मुख्यतः हास्य०) पादरीके क्षेत्रके ईसाई जन; भेड़^F^की खाल^F^का चमड़ा; black ~ काली भेड़^F^; कलंकी मनुष्य; ~-bot (भेड़ों^F^को सतानेवाले) कीटडिम्ब, भेड़मक्खी; ~-cote, ~-fold, ~-pen (प्रा०) (क्वचित्) भेड़ों^F^का बाड़ा या हाता; ~-dog (छोटी पूँछ^F^का खुरदरी खाल^F^की नस्लवाला) गड़ेरियेका कुत्ता; ~ dung (कृषि०) मेंगनी^F^; ~-faced = SHEEPISH; ~-hook गड़ेरियेका आँकड़ा; ~-louse, ~-tick भेड़ों^F^की जूँ^F^; ~-run भेड़ों^F^की चरागाह; ~'s-bit अविपुष्प (एक पौधा); ~'s fescue अवितृण, एक प्रकारकी चरागाहकी घास^F^; ~shank गाँठ^F^ या गिरह^F^ (जिसके द्वारा अस्थायी रूपसे रस्सी^F^की लम्बाई^F^ घटायी जाती है); ~skin ऊनके साथ भेड़^F^की खाल^F^की पोशाक^F^ या गलीचा, मेषी चर्म, भेड़^F^की खाल^F^-का चमड़ा, बनाया हुआ चमड़ा या उसपर लिखी हुई पुस्तक^F^ आदि (या कोई श्रेष्ठ कार्य या प्रमाणपत्र जो चमड़ेपर अंकित हो); ~-wash कीड़ेको मारने या ऊन की रक्षा^F^के लिए एक प्रकारकी तरल ओषधि^F^; *cast*~*'s eyes* कातर दृष्टि^F^से देखना; *follow like* ~ भेड़चाल^F^ चलना, अन्धानुकरण करना, अन्धोंकी तरह पीछे-पीछे चलना, अधीन होना; ~ *and goats* भले और बुरे, नेक और बद; ~ *that have no shepherd* आश्रयहीन या अवलम्बहीन जनसमूह, बिना नेताकी भीड़^F^; *wolf in* ~*'s clothing* भेड़^F^के वेशमें भेड़िया;

~ berry, ~-breeding, ~-dung, ~ fly, ~ hide, ~master, ~-pox, ~-run, ~-shearing, ~ sorrel, ~ suet, ~ track, ~ trail,

~-walk.

**sheepish**–पिश् a. नष्टवीर्य, निष्प्रभ, निस्तेज; मेषशील, भेड़[F]के स्वभावका, भेड़-जैसा; लज्जालु, लज्जाशील, अप्रतिभ, जनभीत, भीरु, डरपोक, शरमीला, झेंपू, भोला।

**sheepishness** –नि॑स् n. लज्जालुता[F], लज्जाशीलता[F], निष्प्रभता[F], शरमीलापन, झेंपूपन, मेंड़पन।

**sheer**[1] शीअ॑र् n. (नौवि०) जहाजका रास्तेसे भटकना; जहाजका सामने या पीछेकी ओर झुकना।

**sheer**[2] v. i. (नौवि०) मार्गसे विचलित होना, पथभ्रष्ट होना, भटक जाना, बेरास्ते हो जाना; फिरना, मुड़ना, कतराना; ~ *off* संग छोड़ना, साथ छोड़ना, खिसकना, अलग हट जाना, नाता तोड़ देना, कतरा जाना।

**sheer**[3] n. पोतका झुकाव; (नौवि०) **उठान**; भारी बोझ उठाकर जहाजमें लादनेवाली एक मशीन[F]; ~-hulk इस काम आनेवाला बिना मस्तूलका जहाज; ~strake (नौवि०) **उठान पट्टी**[F], मुरैठा।

**sheer**[4] १. a. (वाणिज्य, वस्त्रोत्पादन) शुद्ध, स्वच्छ; (चट्टान[F], पतन, झरना, चढ़ाई[F] आदिके सम्बन्धमें) लम्बवत्, लम्बाकार, खड़ा, आड़ा, बिना ढाल[F]के; अमिश्रित, असंयुक्त, निर्मल; नितान्त, निपट, निरा, निरी, सीधा-सादा, स्पष्ट, साफ-साफ, सरासर, पूरा-पूरा, (*~ folly, waste*); मात्र, केवल, सिर्फ, फकत, महज (*did it by ~ force*); २. adv. लम्ब रूपमें; प्रत्यक्षतः, मात्र, बिल्कुल साफ-साफ, साफ तौरपर (*rises ~ from the water*)।

**sheet**[1] शीट् n. उत्तरच्छद, शय्याच्छादन, आस्तरण, स्तार, **चादर**[F], कपड़ेकी चादर[F]; पलँगकी चद्दर[F], पलँगपोश (*between the ~s*); पत्र-फलक, **पत्र**, कागजका ताव, तख्ता (*~of notepaper*); धातु-पत्र, धातुफलक, पतली धातु[F]-का पत्तर, धातु[F]की चद्दर[F] (*a ~ of iron*); तोयराशि[F], जलसंघात; (पानी, हिम, वर्फ[F], ज्वाला, रंग आदिका) व्यापक विस्तार, विस्तृति[F], चौड़ा फैलाव, पानीकी चादर[F]; समाचारपत्र, अखबार, पर्चा, कागज; **रस्सी**[F], पालके नीचेवाले कोनेकी रस्सी[F] या जंजीर[F] (जिससे पालको ठीक करते हैं); charge-~ आरोप-पत्र; clean ~ उजली चादर[F], (ला०) निष्कलंक चरित्र; ~-anchor संकटमें काम आनेवाला सबसे बड़ा लंगर, प्रमुख आलम्ब, प्रधान आश्रय, एकमात्र अन्तिम आधार, अन्तिम आश्रय या अवलम्ब, अन्तिम उपाय, भरोसा, आसरा, सहारा, पनाह[F]; ~ floods (प्रा०भू०) **जल-संघात-पूर**; ~ metal worker **ठठेरा**; ~ music (पुस्तक[F] रूपमें नहीं बल्कि कागजके) तावोंमें छपनेवाला संगीत; ~ of quarto तावको दुहरा मोड़नेसे बने चार पन्ने; ~ of water **जल-विस्तार**; ~ roll शीट रोल; *a ~, three ~s, in the wind* थोड़ा पिये हुए, थोड़े नशेमें; मदोन्मत्त, धुत्त, खूब पिये हुए; *book is in ~s* छपी है, किन्तु जिल्द[F] नहीं बाँधी गयी है; *flowing ~* उड़ता हुआ पाल (जो पूरी तरह खिंचा हुआ न हो);

~ box, ~ copper, ~ erosion, ~ glass, ~ iron, ~ lead, ~ mark, ~ metal, ~ pile, ~ piling, ~ platinum, ~ rock, ~ roll, ~ rubber, ~ wash.

**sheet**[2] v.t. चद्दर[F] फैलाना या डालना, चादर[F] बिछाना, चद्दर[F] ढँकना, चादर[F]से ढँकना, चद्दर[F] उढ़ाना; चद्दरों[F]या चादर[F]के रूपमें बनाना या ढालना; पालकी रस्सी[F] या जंजीर[F]से उसे ठीक करना या कसना।

**sheeted** –टि॑ड् a. उत्तराच्छादित, शय्याच्छादित, आस्तरित, स्तरित (*the ~ dead*); (कागजके) तावसे आवृत्त, तख्तेसे आच्छादित; चादर-जैसी (*~ rain*)।

**sheeting** –टिंग् n. स्तारण, (यन्त्र०) **चादरबन्दी**[F]; स्तार, **चादर**[F], बिछौनेकी चादर[F]का चौड़ा कपड़ा।

**sheety**–टि a. छदवत्, छादनवत्, आस्तरणयुक्त, स्तरणमय; चादरवाला; (कागजके) तावके समान, तख्तेके सदृश फैला हुआ।

**sheik(h)** शीक्', शेक्' n. (अरबके या मुसलमानोंके कुटुम्ब, गाँव या कबीलेका) प्रधान, नेता, मुखिया, सरदार, शेख; (परिवर्तित) पति, स्वामी या प्रेमी; S~-ul-Islam मुफ्ती, शेख-उल-इस्लाम।

**shekarry** शिकै॑रि n. आखेटक, मृगयाकर्ता, शिकारी।

**shekel** शे॑क॑ल् n. यहूदियोंका बाट, तौलनेका पैमाना और चाँदी[F]का सिक्का; (इति०) T.; (pl.) सम्पत्ति[F], सम्पदा[F], अर्थ, धन, माल, रुपया, दौलत[F], रकम[F]।

**shekinah, -ch-** शि॑काइ॑ना, -च्- n. (इब्रानी भाषा[F]में, कृपा[F]की मुद्रा[F]में स्थित) ईश्वरकी दर्शनीय कीर्ति[F] या गौरव, शकीना।

**sheldrake, shelduck** शे॑ल्ड्रेक्, शे॑ल्डक् nn. उपचक्र, हंस-विशेष, चमकीले पंखवाली जंगली बतख।

**shelf*** शे॑ल्फ़' n. (pl. *-ves*) पुलिन, समुद्रकी सतह[F]के नीचे चट्टानों[F]की श्रेणी[F] या रेतीला किनारा; चट्टान[F]के सामने बाहर निकला हुआ सीधा भाग, टीला,**ताक**;फलकी[F]*, परिकक्ष, आधानी[F], शिलापट्ट, काष्ठ-फलक, शेल्फ, **पट्टी**[F], पत्थरका टुकड़ा या पटिया[F] या तख्ता, टाँड़[F]*; (रसा०) **निधानी**[F] (*~ reagent*), **खाना**, पुस्तकाधार, किताबखाना, आलमारी[F]की कोई एक पटिया[F] या तख्ता या खाना या दराज[F]; ~-catalogue टाँडों[F]में लगा हुआ (पुस्तकालयका) सूचीपत्र या केटालॉग; ~ mark (पुस्तकालयकी पुस्तक[F]पर) स्थानसूचक संकेत या चिह्न।

**shelfful** शे॑ल्फ़्फ़ुल् n, तख्ताभर; ताकभर, दराजभर, आलमारीभर।

**shelfy** –'फ़ि a. सपुलिन, पुलिनमय, रेतीले किनारेवाला।

**shell**[1] शे॑ल्' १. n. (नारियल, बीज या फल, अण्डे, कुछ पशु या उनके अंगों आदिका), (प्रा० भू०, गणि०, जीव०) **कवच**, **छद**, कठोर बाह्य आवरण, (प्रा० भू०, जीव०) **शुक्ति**, पक्वकोप, कृमिकोष, शल्क, शंख, सीपी[F], समुद्री **घोंघा**; (भौ०) **पट्टिका**[F]; **खोल**[F]; **चादर**[F]; बक्कल, छिलका, बकल, पावरोटी[F]का छिलका, तुप[F], भूसी[F], भूसा, खाल[F], खपड़ा, खपड़ी[F], फली[F], छीमी[F], पपड़ी[F], तह[F], पर्त[F], खुरण्ड, (रसा०) चक्रीका[F], (रसा०) **परिकक्ष**, **परिकक्षा**[F]; (भौ०) **पट्टिका**[F]; जहाज आदिकी भित्तियाँ[F],

अधूरे या नष्ट किये हुए घर; भीतरी ढाँचाधार, अन्दरूनी तावृत; योजना^F आदिकी रूपरेखा^F, खाका; तलवार^Fका हस्तरक्षक; एक प्रकारकी फौजी सिपाहीकी जैकेट^F; स्फोट, बम, **गोला;** टोटा, कारतूस^F ⊙; स्फोटावार, धातु^F या कागजका खोल, खाली घर, कारतूस^F (आतिशबाजी^F वगैरहके कामका); ⊙ छोटी नाव^F, दौड़^Fकी हलकी नौका^F, शिकारा; (का०) वीणासदृश वाद्य विशेष; (स्कूलोंमें) माध्यमिक श्रेणी^F, बीचका दरजा; बाह्य सादृश्य या एकरूपता^F; बाह्य प्रदर्शन, बाहरी दिखावा; (pl.) **कोश;** ~back (नौवि०, ग्रा०) वृद्ध नाविक, बूढ़ा मल्लाह, पुराना मल्लाह; ~-bark एक प्रकारका अखरोटकी जाति^Fका पेड़; ~-bit बरमेका सुम्मा, रुखानी^Fकी तरहका बरमा; ~fire गोलाबारी^F; ~fish (जीव०) **कवच-प्राणी;** शंखमीन^F, घोंघेवाली मछली^F, खोलदार मछली^F, शुक्ति, शंख, घोंघा, सीपी^F; कौड़ी^F; ~-ice जलनिरपेक्ष हिम या बर्फ^F; ~-jacket फौजी सिपाहीकी कमर^Fतककी साधारण जैकेट^F; ~-mound शम्बुकराशि^F, (इति०) **शम्बुक टीला;** घोंघेका टीला; ~-proof २. a. बम प्रतिरोधक, गोला-बारूद या बम आदिसे रक्षा^F करनेवाला; ~-shock (मानसिक शक्तियों^F या वाक्‌शक्ति^Fकी) अत्यवस्था^F, विकृति^F, विकार, क्षति^F (जो बम गिरने या युद्धके कारण हो जावे); ~-work (मान०) **सीपी-शिल्प, सीपी^Fका काम,** लकड़ी^F आदिपर सीपियों^F द्वारा शृंगार-कार्य; *come out of one's* ~ खोल उतारना; मौन त्याग करना, बातचीत^F करने या मिलने-जुलने लगना, एकान्तवास छोड़ना;

~-bearing animal, ~ bound, ~ bracelet, ~ burst, ~ case, ~ dressing, ~-fishery, ~-form, ~ gland, ~ holes, ~ inlay, ~ marble, ~ membrane, ~ middens, ~ plate, ~ plating, ~ roof, ~-room, ~ shop.

**shell²** v.t. & i. खोल या आवरणके बाहर निकालना, शल्क उतारना, बीज निकालना, दाने निकालना, छिलका उतारना, छीलना (~ *peas*); आवरणसे ढकना, बाह्य आवरण उढ़ाना, छिलकों या खपरियों^Fसे पाट देना, खोल चढ़ाना, गिलाफ चढ़ाना; बम-वर्षा^F करना, गोलियों^Fकी बौछार^F करना, गोलाबारी^F करना, बम बरसाना, बम गिराना; (धातुओं^Fके) पत्तर या फलक निकालना, पर्त निकालना; ~-out तीन या चार व्यक्तियों द्वारा खेला गया पिरामिडोंका खेल; ~ *out* (ग्रा०) भुगतान करना, चुकता कर देना या चुकता होना, चुका देना, बेबाक करना; खर्च करना; हस्तान्तरित करना, प्रदान करना, दे डालना।

**shellac** शॅलैक्‌ n. (रसा०) **शल्कलाक्षा^F,** (रसा०) शल्क-लाख^F, लाख^F, चपड़ा, (~ *varnish*), लाह^F (जो वार्निश^Fके काम आती है); लाख^F या चपड़ेकी वार्निश^F करना, लाख^F लगाना।

**shelled** शे 'ल्ड' a. शल्कयुत, सीपी शंख आदिसे युक्त, छिलकेदार, खोलदार, खपड़ीदार।

**sheller** –'लॅर्‌ n. (नारियल इत्यादिका) अपकोशक, शल्कक, शल्कक-यन्त्र, शल्कन-यन्त्र, छीलनेका औजार।

**shelling** –लिंग n. वितुषण, भूसी^F या छिलका उतारना; बमवर्षण, बमबारी^F, बमोंसे आक्रमण, गोलाबारी।

**shell-less** –ल्'लिस्‌ a. शल्करहित, शुक्तिहीन, बिना छिलकेका, खपरी^F या खोलके बिना।

**shelly** –'लि a. शुक्ति-बहुल, सीपीवाला, घोंघेदार; शंखमय, घोंघा आदिसे निर्मित; खोलवाला।

**shelta** शे 'ल्‌टॅ n. आयरलैण्डकी बंजारी भाषा^F, शेल्टा।

**shelter¹** शे 'ल्‌टॅर्‌ n. संकट-प्रतिरोधक, आश्रयाधार, शरणाधार, आपदानिवारक, व्यवधान, रक्षासाधन, (आक्रमण, प्रहार, संकट, ताप, आँधी^F आदिसे बचानेवाली वस्तु^F) ओट^F, आड़^F, ढाल^F; आँधी और पानीसे बचानेवाली कुटिया^F, झोपड़ी^F, छप्पर, शेड (*cabman's* ~); संश्रय, त्राण, **आश्रय,** समाश्रय, रक्षा^F, शरण^F, सुरक्षा^F, सुरक्षित स्थिति^F, छत्रच्छाया^F, बचाव (*find* ~), **पनाह^F;** आश्रयस्थल, युक्तिस्थल, शरणस्थल, रक्षास्थल, आश्रयभूमि^F; सुरक्षित स्थान, **पनाहघर,** बचाव या पनाह^Fकी जगह^F; ~ belt (इति०) **आश्रय-मेखला^F;** (ऋतु०) **रक्षा-पट्टी^F, बचाव पट्टी^F;** (कृषि०) **वायुरोधी;**

~ compartment system, ~ deck, ~ hut, ~ strip system, ~ trench, ~ wagon, ~ wood coppice system, ~ wood method, ~ wood regeneration, ~ wood strip system, ~ wood system.

**shelter²** v.t. & i. आश्रय ग्रहण करना, शरण^Fमें आना या जाना, दामन पकड़ना, पनाह^F लेना; आश्रय देना, आश्रयण करना, आश्रय या शरणभूमि^F बनाना, सुरक्षा^F प्रदान करना, दोषारोपणसे बचाना, छत्रच्छाया^F या ओट^F-का काम देना, शरण^F देना, रक्षा^F करना, छिपाकर सहायता^F देना, आड़^F बनाना, बचाना, छिपाना, ओट^F करना, आड़^F करना, आड़े आना, ढाल^F करना, ढाल^F बनना, पनाह^F देना; ~ *oneself under, beneath, behind* etc. आश्रय या शरण^F ग्रहण करना, सुरक्षा^F प्राप्त करना, छत्रच्छाया^Fमें बसना, पनाह^F लेना।

**sheltered** –ई a. परिरक्षित (~ *trades*)।

**shelterer** –रॅर्‌ n. शरणागत व्यक्ति, शरण^Fमें आया हुआ आदमी।

**shelterless** –र्'लिस्‌ a. निराश्रित, निरालम्ब, निराधार, बिना आड़के; आश्रयविहीन, निराश्रय, अशरण, शरणहीन, रक्षाहीन, बेबचाव, अनाथ, बेपनाह; आश्रयस्थलरहित।

**sheltery** –रि a. आश्रयदाता, शरणदाता, शरण^F देनेवाला; शरणयुक्त।

**shelty, -ie** शे 'ल्‌टि, -टि n. स्काटलैण्डी टट्टू।

**shelve¹** शे 'ल्व्‌ n. v.t. पुस्तक^F आदिको आलमारी^F या ताककी दराज^Fमें रखना, ताकपर रखना, टाँड़^Fपर रखना; (ला०) (किसी योजना^F आदिका) विचार स्थगित करना, विचार करना ही त्याग देना, छोड़ देना, उठाके रखना, हटा देना; (किसी व्यक्तिको) कार्यमुक्त करना, निकाल देना, कामसे हटाना, बर्खास्त करना; अलमारी^F आदिमें तख्ते लगवाना, दराज^F बनवाना।

**shelve**[2] v. i. अभिनत होना, धीरे-धीरे ढालू होते जाना, ढाल[F] होना, ढलवदार होना।
**shelved** ⊙ –ड्' a. पुलिनयुक्त, उभरी हुई चट्टानवाला; काष्ठफलकयुक्त, टाँड़वाला, तख्तादार, पटियादार, दराजवाला।
**shelves** शे'ल्व्ज़् दे० SHELF.
**shelving** शे'ल्'विंग् १. n. अलमारियों[F]में तख्ते जड़वानेका काम; अलमारियाँ[F] बनानेका सामान; २. a. प्रवण, अवसर्पी, ढालुआँ (~*bottom*)।
**shelvy** –वि a. सिकतातटीय, बलुआ किनारोंवाला; ऊपर लटकता हुआ, टाँड़[F]की तरह।
**shelyak** शेलयाक् n. (गणि०) शेल्याक, द्वितीय वीणा[F]।
**shema** (Heb.) n. सुनो, ओ इजरायल!
**shemozzle**[1] शे'मॉ'ज़ॅल् n. (ग्रा०) कोलाहल, गड्डमड्ड, गुलगपाड़ा, शोरगुल, घपला।
**shemozzle**[2] v. i. कोलाहल करना, शोर मचाना; गड्डमड्ड करना, घपला करना।
**shenanigan** ⊙ शेनेनिगन् = HUMBUG.
**Sheol** शी'ओ(ऑ)ल् n. श्मशान, प्रेतस्थान, समाधि-भूमि[F] (यहूदियोंकी) हिब्रू हेड्स।
**shepherd** शे'पॅर्ड् १. n. अविपाल, मेषपालक, भेंड़[F] पालनेवाला, गड़ेरिया, चरवाहा, राखाल; २. v.t. भेंड़ें[F] पालना; (ला०) भेड़-जैसे जनसमूहका नेतृत्व करना, मार्ग-प्रदर्शन करना, आगे ले चलना, रास्ता दिखाना, हाँकना; ~'s-calendar जलौकामारी[F] (पौधा); ~'s crook गड़ेरियेके द्वारा प्रयुक्त आँकड़ेदार लाठी[F]; ~'s pie आलू और गोश्तसे भरा हुआ मसालेदार केक; समोसा; ~'s plaid काला और सफेद चारखाना या चौखाना कपड़ा; *the good S*~ ईसा महोदय, जेसस खीस्ट; ~'s-bag, ~'s-clock, ~'s-club, ~'s-comb, ~'s-cress, ~'s-delight, ~'s-dial, ~'s-glass, ~'s-joy, ~'s-knot, ~'s-myrtle, ~'s-needle, ~'s pouch, ~'s-purse; ~'s-red, ~'s scrip, ~'s-staff, ~'s-sundial, ~'s-warning, ~'s-watch, ~'s wild-thyme पौधोंके नाम।
**shepherdess** –डिश् n. मेषपरक्षिका[F], मेषपाली[F], गड़ेरियाकी स्त्री[F], गड़ेरनी[F]।
**shepherdling** –ड्'लिंग् n. मेषपालकका शिशु, गड़ेरियेका बच्चा, छोकरा-गड़ेरिया।
**sheratan** शेरेटन् n. (गणि०) शेरातन, द्वितीय मेष।
**Sheraton** शे'रॅटॅन् n. इंग्लैण्डमें १८वीं शताब्दी[F]में प्रचलित घरेलू मेज[F]-कुर्सी[F] आदि सामान।
**sherbet** शे'र्'बॅट् n. शर्बत।
**sherd** शर्ड् n. दे० SHARD; अंश, भाग, शकल, खण्ड, टुकड़ा; ठीकरी[F]।
**sherif, -eef** शॅरीफ्, –ईफ् n. मजावर; मक्काके दण्डाधिकारी, शरीफ, शेरीफ।
**sheriff** शे'रिफ् n. ब्रिटेनकी काउण्टी[F] या शायरमें सम्राट्का मुख्य अधिकारी, बड़ा अफसर, शेरिफ; अपनी काउण्टी[F]में शान्तिव्यवस्था[F]का उत्तरदायी निर्वाचनीय अधिकारी ⊙; प्राड्विवाक, न्यायाधिकारी।
**sheriffalty, -dom, -hood, -ship** –फॅल्टि, -डॅम्, -हुड्, -शिप् nn. शेरिफका पद या अधिकार।
**sherry** शे'रि n. अदुद्-द्राक्षिरा[F], दक्षिणी स्पेनकी श्वेत मदिरा[F], सफेद शराब[F]।
**sheth** शे'थ' n. दण्ड, डण्डा, छड़।
**Shetland** शे'ट्'लॅन्ड् n. स्काटलैण्डका द्वीपसमूह, शटलैण्ड; ~ pony शटलैण्डी टट्टू; ~ wool उत्तम प्रकारका शटलैण्डी ऊन।
**shew** शोऊ' v. i. & t. (p.p. -*n*) = SHOW.
**shewel** शीऊ'अे'ल् n. हौवा, डरावा, गुड्डा।
**Shiah, Shiite** शी'अॅ, शी'आइट् n. शिया मुसलमान।
**shibboleth** शि'बॅले'थ् n. (इति०) अभिज्ञान; सम्प्रदाय-विशेषकी परिचायक संकेत-ध्वनि[F]; परीक्षा-शब्द, (जातीयता[F] आदिकी परीक्षा[F] करनेका) व्यवहार-वचन; चिह्न, निशान; रूढ़ सिद्धान्त, रूढ़िवादिता[F], रूढ़ विचार, पुरानी बातें[F], दकियानूसी ख्याल।
**shield** शील्ड्' १. n. वर्म, फलक, चर्म, ढाल[F], फरी[F]; (भौ०) परिरक्षक, रक्षक वस्तु[F] या व्यक्ति; आश्रय, शरण[F], (रसा०) परिरक्षण, रक्षाप्रद आवरण; (कृषि०) गुप्ति[F], आड़, (यन्त्रों, मशीनों[F] आदिमें) बचाव करनेवाला पर्दा या प्लेट[F], ओट[F]; जन्तु या पौधोंमें ढाल[F] जैसा अंग या भाग, फलक; (अग्र०) ढालपर अंकित चिह्न आदि; २. रक्षा[F] करना, बचाना, छुपा लेना, ओट[F] करना, आड़[F] करना, बचाव करना; ~ budding (कृषि०) प्रति चश्माबन्दी[F], ढाल चश्माबन्दी[F], ~-fern साधारण सुन्दर पर्ण; ~-hand बायाँ हाथ; *the other side of the* ~ किसी प्रश्नका कम स्पष्ट पक्ष; ढाल[F]का दूसरा पहलू (जो प्रत्यक्ष न हो या जिसपर दृष्टि[F] न गयी हो)।
**shieldless** –'लिॅस् a. कवचरहित, बिना ढाल[F]के; निराश्रय।
**shielding** –'डिंग् n. (ऋतु०) परिरक्षण, (~ *effect*, ~ *ratio*), रक्षा[F] करना; परिरक्षिका[F]; कवच; भेंड़ों[F]-का बाड़ा; पशुओंके लिए चरागाह; खिलाड़ियों या गड़ेरियोंके लिए बेढंगे तौरपर बनी झोपड़ी[F]।
**shieling** शी'लिंग् n. = SHEALING.
**shier** ⊙ शाइ'अॅर n. फटनेवाला घोड़ा।
**shift**[1] शिफ्ट्' n. स्थानान्तरण, स्थित्यन्तरण, विवर्तन, पर्ययण, आवर्तन, परिक्रमण, (रसा०) विचलन, चक्रावर्तन, विप्लव, स्थानापादन, स्थानापन्नता[F], स्थान या प्रकृति[F]का परिवर्तन, विस्थापन, प्रतिस्थापन, पलटा; भाग्य-परिवर्तन, भाग्यका फेर, चक्कर, बारीबारी[F]से बदल, अदल-बदल, बदलाव, हटाव, दौर (क्व०; *the ~s and changes of life*); नवीन युक्ति[F], नयी गति[F], साधन, नया उपाय, नया तरीका, तरकीब[F]; (अर्थ०) पारी[F], पाली[F], बारी[F], फेरा; निपुणता[F], कौशल, चातुरी[F], छद्म, छल, छलोपाय, कपट, चाल[F], गोलमोल बात[F], ठगना, चालाकी[F], चालबाजी[F]; (प्रा०) स्त्रियों[F]का एक प्रकारका अन्तर्वसन, समीज, कमीज; ईंटों[F]की छटी चिनाई[F] (जिसमें एक पंक्ति[F]का जोड़ दूसरी पंक्ति[F]के जोड़से न मिलता हो)।

~ key (वाणि०) कल-बदल; ~ lock कलबन्द; *make* ~ or *a* ~ प्रयास करना, उपाय करना, करनेकी व्यवस्था[F] करना या प्रबन्ध करना, किसी प्रकार चलाना (*must make* ~ *without it*);

~ boss, ~ lever, ~ position, ~ supervisor, ~ system.

**shift[2]** v.t. & i. स्थानान्तरण करना, पर्ययण करना, विवर्तन करना, स्थानपरिवर्तन करना, जगह[F] छोड़ना, अवस्था[F]में परिवर्तन करना, बदलना, हटाना, एकके स्थानपर दूसरी वस्तु[F] रखना, स्थानापन्न करना, स्थानापन्न होना, आकार या रूप परिवर्तित करना, एक हालत[F]से दूसरीमें बदलना या हटना, जगह[F] बदलना, पलटना, तबदील करना (~ *load into other hands*); कोई कार्य करनेका उपाय निकालना, काम चलाना, प्रबन्ध करना, जीविका[F] अर्जित करना, जीविका[F] कमाना, उपलब्ध पथ ग्रहण करना, राह[F] पाना, रास्तेपर आना; टलना, हिलना, काम निकालना, जो बन पड़े करना (*must* ~ *as I can, for himself*); परिहार करना, अस्पष्ट बात करना, टाल जाना, टालमटोल[F] करना, गोलमोल बात[F] करना (क्रि० ~ *s and prevaricates*); *cargo* ~*ed* भार इधर-उधर हिल-डुल गया, सरक गया; ~ *about* झूमना, लहराना, लड़खड़ाना; स्थित्यन्तरण करना, हटना; ~ *for oneself* अपने ऊपर आश्रित होना, अपने सहारे रहना; ~ one's *ground* विवादक्रम बदलना, तर्कमें नयी स्थिति[F] ग्रहण करना, बहस[F] बदल देना; ~ *off* दायित्वसे बचना, उत्तरदायित्वको टालना, दूसरेको स्थानान्तरित करना, मुक्ति[F] पाना, छुटकारा पाना, दूसरी जगह[F] करना; ~ *the scene, the scene* ~*s* नाटक या उपन्यास आदिमें दृश्य-परिवर्तन करना, दृश्य परिवर्तित होना, दृश्य बदलना।

**shifter** –टर् n. अविश्वस्त व्यक्ति, अविश्वस्य पुरुष, अविश्वसनीय पुरुष, धोखेबाज, चालबाज।

**shiftiness** –टिनेस् n. अविश्वसनीयता[F], धूर्तता[F], कपटीपन, छलीपन, टालूपन, मक्कारी[F], चालाकी[F], घिस्सेबाजी[F]।

**shifting** –टिंग् १. n. स्थानान्तरण, अन्तरण, विस्थापन; परिवर्तन, विवर्तन; २. a. स्थानान्तरणशील, विवर्ती, परिवर्ती;

~ boards, ~ charges, ~ cultivation, ~ process, ~ spanner, ~ trust.

**shiftless** –ट्लिस् a. निरुपाय, उपायरहित, साधनहीन, युक्तिहीन, अक्षम, बे-बस, लाचार।

**shiftlessness** –निस् n. निरुपाय स्थिति[F], साधनहीनता[F], युक्तिहीनता[F], अक्षमता[F], बेबसी[F], लाचारी[F]।

**shifty** –टि a. विवर्ती; विवर्तनीय, परिवर्तनीय, अविश्वसनीय, धूर्त; छली, कपटी, कपटप्रिय, छलिया, चालाक, धोखेबाज, चार सौ बीस, मक्कार, टालू, फरेबी, घिस्सेबाज, हजरत।

**Shiism** ⊙ शी'इज़्म् n. शिया मत।

**Shiite** शी'आइट् दे० SHIAH.

**shikar** शिकार् n. आखेट, शिकार।

**shikaree, -ir, shekarry** –कै'रि, -रि, शिकैरि n. आखेटक, अहेरी, शिकारी; खिलाड़ीका नौकर।

**shillelagh, -alah** शिले'लॅ, -अे'लॅ n. शाहबलूत या ब्लैकथॉर्नका आयरलैण्डका सोंटा, डण्डा।

**shilling** शि'लिंग् n. (ब्रिटेनका चाँदी[F]का सिक्का), शिलिंग; *cut off* one's heir etc. *with a* ~ अपनी सम्पत्ति[F]से वंचित होना, फारखती देना; *take King's* or *Queen's* ~ सैनिकके रूपमें नाम अंकित कराना, फौज[F]में भर्ती[F] होना (रँगरूटोंको भर्ती[F] करनेका पुराना ढंग)।

**shilly-shally** शि'लि-शैलि १. n. अस्थिरता[F], दुचित्तता[F], चंचलता[F], किंकर्त्तव्यविमूढ़ अवस्था[F], दुविधा[F], अनिश्चयता[F], अनिश्चयवृत्ति[F], निश्चय करनेकी अक्षमता[F], असमंजस, सोच-विचार, आनाकानी[F], अगर-मगर; ढीली चाल[F], २. v. i. अस्थिर होना, दुविधा[F]में पड़ना, अनिश्चित होना, सोच-विचारमें पड़ना, झिझकना, हिचकिचाना, आगा-पीछा करना, डाँवाडोल होना, अगर-मगर करना, पसोपेशमें पड़ना; ३. a. अस्थिर, दुविधा[F]ग्रस्त, अनिश्चित, चंचल, सोच-विचारमें पड़ा हुआ, डाँवाडोल।

**shim** शिम् १. n. पच्चर, फन्नी[F], पर्णी[F], परची[F], हेंगेकी छुरी[F]; बारीक टुकड़ा; २. v.t. (फन्नी[F]से) सम करना, समतल करना, बराबर करना।

**shimmer** शि'मर् १. n. मन्द प्रकाश, टिमटिमाहट[F], लुपलुप[F], झिलमलाहट[F], २. a. मन्द-मन्द चमकना, टिमटिमाना, झलकना, झलमलाना, चमचमाना, लुपलुपाना (~*haze*, ~ *layer*)।

**shimmering** –रिंग् a. चमकीला, टिमटिमाता, लुपलुपाता।

**shimmery** –रि a. ईषत्प्रकाशी, टिमटिमाता हुआ-सा, झलमलाता हुआ।

**shimmy** ⊙ शि'मि n. अनेक शारीरिक मुद्राओंवाला एक अमेरिकी नृत्य, शिम्मी नाच; v. ऐसा नृत्य करना।

**shin** शिन् n. जंघास्थि[F]की अग्रधारा[F]; T.; ~*bone* प्रजंघिका[F], पिण्डली[F]की नली[F], घुटनेके नीचे सामनेकी हड्डी[F], टाँग[F]की नली[F], २. v.t. & i. फुटबालमें प्रतियोगी खिलाड़ीकी नली[F]पर मारना, नली[F]में ठोकर मारना; (पेड़, दीवार[F], सीढ़ी[F] आदि पर) चढ़ना, हाथों और टाँगों[F]के बल चढ़ना; ~-guard नलीरक्षक (जो फुटबाल खेलते समय पहना जाता है); ~ of beef गाय या बैलकी नली[F]।

**shindy** शिन्'डि १. n. उपद्रव, झगड़ा, दंगा, हंगामा, ऊधम, गड़बड़झाला, फसाद।

**shine[1]** शाइन् n. द्युति[F], आभा[F], दीप्ति[F], कान्ति[F], ज्योति[F], प्रभा[F], प्रकाश, उज्ज्वलता[F], चमक[F], चमक-दमक[F], चमकीलापन, तड़क-भड़क[F], धूप[F], रोशनी[F] (मुख्यतः बोल०); (ग्रा०) उत्तेजना[F], सनसनी[F], उपद्रव, जोश; झगड़ा, गुल-गपाड़ा, ऊधम, हलचल[F], शोरगुल, हंगामा,

दंगा, फसाद; *put a good ~ on* boots etc. जूतोंपर खूब पालिश[F] लगाना, चमकाना; *rain or ~* वर्षा[F] या धूप[F]; चाहे जैसा समय हो; *take a ~ to*⊙ (अमेरिकामें; ग्रा०) कल्पना[F] करना, काल्पनिक चित्र बनाना, चाहना, सोचना; *take the ~ out of* कान्ति[F] क्षीण करना, नवीनता[F] कम करना, नयापन घटाना, चमक[F] कम कर देना, फीका करना; पराभूत करना, हावी होना, किसीसे आगे बढ़ जाना, पीछे कर देना, मात करना।

**shine²** v.t. & i. (*shone*) प्रकाशित होना, दीप्तिमान् होना, उज्ज्वल होना, ज्योतित होना, चमकना, झलकना, दमकना, जगमगाना (*face shone with soap* or *with gratitude*); (बोल०) कान्तियुक्त करना, चमकीला बनाना, चमकदार बनाना, चमकाना, पालिश करना (जूतों, चूल्हे, पीतल आदिको); कुशाग्र बुद्धि या सूक्ष्ममति होना, प्रतिष्ठित होना, विख्यात होना, प्रसिद्धि पाना, (किसी प्रकारसे या किसी क्षेत्रमें) आगे निकल जाना, श्रेष्ठतर होना, बढ़ जाना, तेज होना (*does not ~ in conversation*)।

**shined**⊙ –ड्' a. स्वच्छीकृत, साफ किया हुआ।

**shiner** शाइ'नर् n. मुद्रा[F], सिक्का; (pl.) सम्पत्ति[F], धन, पैसा, रुपया, माल, दौलत[F]।

**shingle¹** शिन्'गॅल् १. n. अष्ठील, छदिफलक, आयताकार काष्ठखण्ड, काष्ठफलक, काठकी आयताकार पटिया[F]; (प्रा० भू०) **शैलखण्ड;** छोटी परिचयपट्टिका[F] या साइनबोर्ड⊙; (प्रा० भू०) **बट्टड राशि[F];** (यन्त्र० जल०) **बजरी[F];** पीतलका प्लेट⊙; आयताकार बाल; आयताकार या छत्तेदार बाल काटनेका ढंग; २. v.t. आयताकार काष्ठखण्डोंसे छत[F] देना, बालोंको छत्तेदार बनाना या काटना (कि उनके सिरे आयताकार हो जावें।)

**shingle²** n. समुद्री कंकड़, बटिया[F], समुद्रतटकी वराटिकाएँ[F], गोल चिकने कंकड़, बट्टी[F], रोड़ा।

**shingles** शिन्'गॅल्ज़् n. (pl.) (चि०) कक्ष्या[F], तचिका[F]-के मार्गमें फुन्सियाँ[F] उत्पन्न होनेवाला रोग।

**shingly** शिन्'गॅलि a. बट्टीवाला, कंकड़ीला।

**shininess** शाइ'निनिस् n. चमक[F], चमकीलापन, चमचमाहट[F], चमक-दमक[F], तड़क-भड़क[F]।

**shining** –निंग् a. प्रकाशमान्, भासमान्, **दीप्तिमान,** द्युतिमान्, भासुर, चमकीला, **चमकदार,** चमकनेवाला (*~ surface*); तेजस्वी।

**shinny** शि'नि n. शिनी, शिण्टी (स्काटलैण्डमें हाकीका एक खेल)।

**Shinto** शिन्'टो n. जापानी धर्म (जो कि आंशिक रूपमें बौद्ध धर्म द्वारा हटा दिया गया), शिन्तो।

**Shintoism** –इज़्म् n. शिन्तो धर्म, शिन्तो मत।

**Shintoist** –इस्ट् n. शिन्तो मतानुयायी, शिन्तोधर्मी।

**shinty, shinny** शिन्'टि, शि'नि n. स्कॉटलैण्ड और इंग्लैण्डमें खेले जानेवाले हॉकीके खेलका एक प्रकार; उस खेलमें व्यवहृत गेंद[F] या स्टिक।

**shiny** शाइ'नि a. दीप्तिमान्, भासमान्, कान्तिपूर्ण, चमकीला, चकमदार, चमकता हुआ, चमचमाता हुआ, चमचमानेवाला, दमकता हुआ, रगड़ा या माँजा हुआ, पालिश[F] किया हुआ (*~ hat*)।

**-ship** भाववाचक संज्ञा[F] बनानेमें (*friend~, king~, steward~, partner~, sizar~*)।

**ship¹*** शिप्' n. जलयान, **पोत*, जहाज*;** बहुत बड़े आकारका कोई समुद्री यान (*battle-~*); तरणी[F], नौका[F], नाव[F]; वायुयान, विमान, हवाई जहाज⊙; ~('s) biscuit जहाजी बिस्कुट (जो कड़ा होता है); ~boy पोतपरका बालसेवक, जहाजपर बैरागीरी[F] करनेवाला लड़का; ~-breaker पुराने जहाजोंको तोड़ने और उनके टुकड़ोंको बेचनेवाला, कबारी; ~-broker पोताभिकर्त्ता, पोतवणिक, जलयान मध्यग, पोत-विक्रेता, **पोत दलाल, जहाजी दलाल,** जहाज बेचनेवाला; जहाजी बीमा करनेवाला, जहाजी बीमाका एजेण्ट; ~-canal **जहाजी नहर[F],** जहाजोंको देशके भीतर ले जानेवाली नहर[F]; ~-fever (चि०) तचिका[F] ज्वर, टैफस ज्वर, जहाजी बुखार; ~ goods⊙ प्रेषण-सामग्री[F], ~-letter पोतानीत पत्र, जलयान-पत्र, जहाजी पत्र (जो डाक[F] जहाजके अतिरिक्त किसी और जहाजसे ले जायी जावे); ~ master नौकाधिपति, पोताध्यक्ष, **पोत कप्तान, जहाज कप्तान;** ~mate (परि०) **सहनाविक,** साथी मल्लाह, जहाजके सहयात्री; ~-money (का०) **पोतकर,** जलयानशुल्क, जहाजकर; ~ shape सुव्यवस्थित, सुव्यवस्था[F]में, अच्छे क्रममें, ठीकठाक, अच्छी हालत[F]में; ~'s husband (बन्दरगाहमें) जहाजका सौदा करनेवाला अभिकर्ता या दलाल या एजेण्ट, जहाजी दलाल; ~'s papers पोतप्रलेख, स्वामित्व या जातीयता[F] या मालका रूप निर्धारित करनेवाली दस्तावेज[F], जहाजी दस्तावेज[F]; **जहाज-पत्र;** ~-way जहाज-पटरी; ~ wreck n. **पोतभंग,** नौभंग, नौभेद, पोतध्वंस, जलयानविनाश, जहाजकी तबाही[F]; (ला०) ध्वंस, विनाश, नाश, बर्बादी[F], तबाही[F] (*suffer ~wreck of* one's *hopes*); v. t. & i. ध्वंस करना, विनाश करना, नष्ट करना (शा० एवं ला०); (मनुष्य, आशाओं[F] आदिका) विनाश होना, नाश होना, तबाही[F] आना; ~wright पोतनिर्माता, (नौवि०) **पोतशिल्पी, पोतकार,** जहाजसाज, जहाज बनानेवाला; ~ yard पोतस्थल, (नौवि०) **पोतप्रांगण,** जहाजका कारखाना; sister ~ साथी जहाज, एकरूप पोत, एक ही ढाँचेके जहाज; *a great ~ requires deep water* बड़ोंका बड़ा मुँह, बड़ोंकी बड़ी बात[F]; *on ~ board* जहाजपर चढ़कर या सवार; *~of the desert* ऊँट; *~ the oars* डाँड़ रखना; *take ~* जहाजपर चढ़ना, बैठना या सवार होना; *when my ~ comes home* जब मैं सम्पत्ति[F] अर्जित करूँ, धन कमाऊँ, सफलता[F] प्राप्त करूँ;

~-board, ~-borne radar, ~-bound, ~-broken, ~builder, ~building, ~building plates, ~ captain, ~-chandler, ~-chandlery, ~construction, ~ damage,

~ handling, ~ hold, ~-letter, ~ lizard, ~ load, ~ man, ~-owner, ~ owning, ~ passengers, ~receipt, ~ register, ~-rigged, ~'s backery, ~'s bill, ~'s certificate, ~'s clearance inwards, ~'s clearance outwards, ~'s -commandant, ~'s company, ~s' gallery, ~'s head, ~ side, ~side delivery, ~'s manifesto, ~smith, ~'s office,~'s officer, ~'s papers, ~'s passport, ~'s protest, ~'s report, ~'s staff, ~'s store bond, ~ stabilisation, ~ stability, ~'s tackle, ~ station, ~'s time, ~ surveyor, ~ timber, ~ tree, ~ voyage, ~ watch, ~ winches, ~work, ~ worm, ~-wrecked goods.

**ship²** v.t. & i. (यात्रियों, नाविकों, मालको) जहाजपर रखना, जहाजपर लादना या ले जाना, भरकर भेजना; (वाणि०) माल आगे बढ़ानेवाले दलालको सौंपना (ताकि जल या थलकी सवारी^F से माल भेजा जावे); (नाविकका) जहाजका कर्मचारी होना, जहाजमें नौकरी^F करना; जहाजपर बैठना या सवार होना, जहाजपर जाना; अपनी जगह^F मस्तूल खड़ा करना, पतवार^F बैठाना या जमाना; ~ *a sea* (नाव^F या जहाजपर) समुद्रकी लहरों^F-का आना, बाढ़^F आना, पानी भर जाना; ~ *oars* चप्पू या डाँड़ उतारकर नाव^F में रख लेना।

**shipful** –फ़ल् n. पोतभर, जहाजका बोझाभर।

**shipless** –'लिॅस् a. पोतहीन,जलयानरहित, बेजहाज।

**shipment** –मॅन्ट n. नौभाण्ड, (का०) **पोत-भाण्ड,** जहाजपर लादी गयी राशि^F, भेजी हुई सामग्री^F या माल⊙; (का०) **पोत-भरण,** नौभरण, (परि०) **पोत-लदान^F,** लदान^F, जहाजपर माल आदिकी लदाई^F।

**shipped** –प्ड् a. नौभृत, नौवाहित।

**shippen, -on** शि'पॅन्, -ॲन् n. (मुख्यतः बोली०) गोठ^F, पशुशाला^F, गोशाला^F, मवेशीखाना।

**shipper** शि'पॅर् n. पौतिक, नाविक, पोतभारिक, (कृषि०) **पोत-वणिक, नौ-वणिक,** समुद्री व्यापारी, जहाजी व्यापारी, (कृषि०) **जहाजसे माल भेजने या मँगानेवाला,** (परि०) **(माल) भेजनेवाला, (माल) लादनेवाला।**

**shipping** –पिंग् १. n. नौभरण, (विधा०) **नौवहन,** (नौवि०) **पोतवहन, नौपरिवहन,** पोत-परिवहन, (क्रियागत अर्थोंमें); समग्र जलयानसमूह, पोत, जहाज; २. a. पोत-सम्बन्धी, नौ-, नौवाहक; ~ agent नौवहन-अभिकर्ता, पोतवणिक्, जहाजी दलाल, बन्दरगाह आदिमें जहाज या जहाजोंकी पंक्ति^F पर काम करनेवाला व्यक्ति; ~-articles पोतसंविद^F, (नौवि०) **नाविक करार,** जहाजके कप्तान और मल्लाहोंके बीच अन्तर्नियम, पारस्परिक निश्चय, समझौता, ठहराव, शर्तें^F; ~-bill **पोत-परिवहन बिल,** जहाजसे भेजे हुए मालका बीजक, जहाजके मालकी बिल्टी^F;

~ advice, ~ authority, ~ business, ~ card, ~ charges, ~ charter, ~ company, ~ crew, ~ document, ~ establishment, ~ freight, ~ master, ~ note, ~-office, ~ officer, ~ order, ~ period, ~ price, ~ schedule, ~ section, ~ space, ~ survey, ~ value, ~ weight.

**shippo** शि'पो n. जापानी पोतभार, तिजारती सामान।

**shire** शाॲर्' n. मण्डल, जिला, शायर; ~ horse, -bred horse भारवाही अश्व, लद्दू घोड़ा, शायर घोड़ा; ~moot (मध्यकालीन इंग्लैण्डकी) पंचसभा^F, पंचायत^F; ग्राम-न्यायालय; the ~ काउण्टी मण्डल (जो कि हैम्पशायरमें डेवन-शायरतक फैला है)।

**shirk** शर्क्'' १. n. दायित्व या कर्त्तव्य आदिसे बचनेवाला, कार्यत्यागी, कामचोर, अंगचोर, धूर्त, चालबाज, छलिया; २. v.t. त्याग करना, त्याजन करना, (कर्त्तव्य, दायित्व, युद्ध आदिका) परिहार करना, नीचतापूर्वक छोड़ना, पलायन करना, कामचोरी^F करना, जी चुराना, भागना, खिसकना, पालन न करना, अंग बचाना, सटक जाना, हटना, मुँह चुराना, कन्नी^F काटना, जान^F बचाना।

**shirker** –'कॅर् n. कर्मत्यागी व्यक्ति, कामचोर व्यक्ति, अंगचोर आदमी, धूर्त आदमी, चालाक आदमी।

**shirky** –कि a. कर्मत्यागी, कामचोर, अंगचोर, धूर्त, चालाक।

**shir(r)**⊙ शर्' १. n. वलिकुंच, कपड़े या पोशाक^F की चुन्नट^F; लचकदार या तनावदार महीन वस्त्रका किनारा या डोरी^F; कपड़ेमें बना हुआ रबड़-जैसा तनावदार धागा; २. v.t. किसी कपड़ेमें समानान्तर धागे डालकर चुन्नट^F पैदा करना।

**shirring** श'रिंग् n. चुन्नट^F डालना।

**shirt*** शर्'' n. चोल, कुर्ता, कमीज^F*, कुर्ती^F; कड़े कॉलर और कफका स्त्रियों^F का ब्लाउज; ~-front कमीज^F का आगा (प्रायः कड़ा और कलफ किया हुआ); ~-front wicket क्रिकेटमें गेंद^F देनेका बिल्कुल सच्चा और सीधा ढंग, डिकी^F; ~ waist⊙ सूती ब्लाउज; *get* one's ~ *off* (ग्रा०) क्रुद्ध करना, अप्रसन्न बनाना, गुस्सा दिलाना, नाराज कर देना; *give* one *a wet* ~ इतना काम कराना कि वह पसीनेसे तर-बतर हो जावे; *in* one's ~-*sleeves* कमीज^F के ऊपर कुछ न पहिने हुए, केवल कमीज^F पहने हुए; *keep* one's ~ *on* (ग्रा०) संयम करना, चित्तपर नियन्त्रण रखना, मिजाज काबूमें रखना; *near is my* ~, *but nearer is my skin* आत्मसुख प्रथम विचारणीय है, आप सुखी जगत सुखी, अपना सुख सबसे पहले; *put* one's ~ *on, upon* अपने ऊपरका सब कुछ दाँवपर रख देना, सब कुछ बाजी^F पर लगा देना।

**shirted** –'टिड् a. कमीज पहने हुए, कमीजपोश।

**shirting** –टिंग् n. कमीज^F का कपड़ा।

**shirtless** –ट्''लिॅस् a. बिना कमीज^F के, बेकमीज।

**shirty** शर्'टि a. (ग्रा०) क्रुद्ध, अप्रसन्न, नाराज, गुस्सैल, चिड़चिड़ा, बदमिजाज।

**shit** शिट्' १. n. पुरीष, गूह; २. v.t. हगना, टट्टी करना।

**shive** शाइव् n. खण्ड, शकल, फाँक[F], टुकड़ा; काष्ठखण्ड, खपाची[F], वक्कल, (यन्त्र०) T.

**shiver[1]** शि'वॅर् n. प्रकम्प, कम्प, कम्पन, कँपकँपाहट[F], कँपकँपी[F], झुरझुरी[F], थरथराहट[F], सीत्कार[F], थरथरी[F] (*gives me the ~s*); २. v. i. ठण्डके कारण कम्पित या कम्पायमान होना, सीत्कार करना, दाँत बजना, काँपना, कँपकँपी[F] छूटना, थरथराना, थर्राना।

**shiver[2]** १. n. (चोट[F] लगने या गिरनेके कारण बिखरनेवाली चीज[F]का) छोटा अंश, शकल, खण्डक, खण्ड, टुकड़ा, (यन्त्र०) **पच्चड़**, चूरा; २. v.t. & i. छोटे-छोटे खण्ड हो जाना, छोटे-छोटे टुकड़े कर देना, चूर-चूर करना या होना, तोड़ना, टूटना।

**shiverer** –रॅर् n. वेपथुमान व्यक्ति, कम्पमान व्यक्ति, थरथरानेवाला, काँपनेवाला आदमी।

**shivery** –रि a. कम्पमान, कम्पनशील, काँपनेवाला, थरथरानेवाला।

**S.H.M.** Simple Harmonic Motion.

**shoal[1]** शोल्' १. n. सैकत, पुलिन, गाधस्थल, सैकत थल, छिछला किनारा, उथली जगह[F]; (प्रा० भू०) **जल-बालु-उत्थान**; **बालूचरा, बरेता**; (ला०, प्रायः pl.) अप्रकट बाधा[F], प्रच्छन्न बाधाएँ[F], लुप्त संकट, गुप्त संकट, छिपी रुकावटें[F], छिपे हुए खतरे; २. v.i. कम गहरा होना, छिछला या उथला होना, धीरे-धीरे कम हो जाना; ३. a. कम गहरा, छिछला (*~ water*)।

**shoal[2]** १. n. संघ, संघात, समुदाय, समूह, वृन्द, झुण्ड, जमघट, भीड़[F], ढेरके ढेर (*~s of people*); २. v. i. (मछलियों[F]का) समूह बनाना, झोलमें जमा होना; भीड़[F] लगाना, जमा होना।

**shoaliness** शो'लिनि'स् n. छिछलापन, उथलापन, कम गहराई[F], अप्रकट बाधापूर्णता[F], संकटपूर्णता[F], भयानकता[F]।

**shoaly** शो'लि a. पुलिनयुक्त, जलमग्न बालुकातटीय, उथली भूमिवाला; अप्रकटबाधापूर्ण, संकटग्रस्त, खतरेवाला।

**shoat** शोट' n. घेंटा, छौना।

**shock[1]*** शॉक्' n. (चि०) **संक्षोभ, आक्षोभ**, विक्षोभ, आवेग (शरीर या मनका), **धक्का***, **सदमा** (*news came upon me with a ~*); (चि०) **स्तब्धता**[F], (निदान०) स्तब्धता[F]की अवस्था[F] (*died of ~*); प्रचण्ड आघात, **आघात** (*~ wave*), **प्रघात**, अभिघात, निर्घात, भयंकर संघट्ट, जोरका धक्का या टक्कर[F], **झटका** (*~ absorber*), जोरकी चोट[F]⊙; धमाका, धड़ाका (*three ~s of earthquake were felt*); राशि[F], चय; स्थिरता[F] आदिपर आघात, प्रहार, चपत[F], चोट[F]; संगठन या व्यवस्था[F]में बहुत बड़ा परिवर्तन, उपद्रव, दहल[F], उथल-पुथल[F], हलचल[F]; ~ tactics जनसंघट्टको दबानेके लिए घुड़सवारोंका प्रयोग, घुड़सवारोंसे भीड़[F]को डरानेकी नीति[F]; ~-treatment (चि०) **आक्षोभ चिकित्सा**[F], संक्षोभ चिकित्सा[F], आघातोपचार, सदमोपचार; ~-troops सहसाक्रामक चमू, शत्रुओंपर आक्रमण करनेके लिए विशेष रूपसे प्रशिक्षित सैन्य टुकड़ियाँ[F]।

**shock[2]** v.t. & i. स्तम्भित करना, स्तब्ध करना, आतंकित करना, विद्वेष जागृत करना, घृणा[F] उत्पन्न कर देना, विक्षुब्ध करना, क्रुद्ध करना, क्रोध दिलाना, गुस्सा दिलाना, बिचकाना, चिढ़ाना, धक्का पहुँचाना, दहलाना, डराना, चोट[F] पहुँचाना, धक्का देना, सदमा पहुँचाना; हिला देना; (का०) टक्कर मारना, टकराना, बहुत जोरसे टकराना; अति दारुण प्रतीत होना, कलंकपूर्ण लगना, घोर या प्रचण्ड लगना, नागवार होना, अच्छा न लगना, बुरा लगना।

**shock[3]** १. n. अनाजकी बारह पूलियों[F]की राशि[F], उत्कर, चय, गंजी[F], गट्ठा (जो खेतमें खड़ा किया गया हो); २. v.t. अनाजको गट्ठोंमें बाँधना या जमाना।

**shock[4]** n. उलझी केशराशि[F], उलझे हुए बाल, बिखरे हुए बाल, झबरे बाल; (~-dog भी) झबरा कुत्ता; ~ head झबरे बालोंवाला सिर; ~-headed उलझे बालोंवाला, झबरा।

**shocker** शॉ'कॅर् n. (बोल०, किसी वस्तु[F]का) निकृष्ट उदाहरण, बहुत बुरा नमूना; उत्तेजक सस्ता उपन्यास, हल्का उपन्यास; उद्वेगकारी।

**shocking** –किंग् a. & adv. उद्वेगकर, उद्वेगकारी, स्तब्धकारी, दारुण, भीषण, भयंकर, अतिकुत्सित, रोमांचकारी, त्रासकारी, प्रचण्ड, निन्द्य, निन्दनीय, क्रोधकर, बीभत्स, बहुत बुरा, दहलानेवाला (*~ bad* बोल०)।

**shockingness** –निं'स् n. उद्वेगकारिता[F], स्तब्धकारिता[F], दारुण्य, भीषणता[F], त्रासकारिता[F], प्रचण्डता[F], बीभत्सता[F], दहल[F], दहशत[F]।

**shod** शॉड्' SHOE[2] का भू० कृ० (*neatly ~ foot*)।

**shoddy** शॉ'डि १. n. (कृषि०) **ऊर्णाविशेष**, **ऊनकी रद्दी**[F]; (देखने और कहे जानेमें अच्छी, पर वास्तवमें) घटिया, बुरी, बदतर चीज[F], बनावटी वस्तु[F], नकली चीज[F]; पुराने कपड़ोंसे प्राप्त रेशा या सूत; इस प्रकारके सूत या रेशेसे बना हुआ घटिया कपड़ा; २. a. निकृष्ट, कृत्रिम, मिथ्याभिमानी, आडम्बरपूर्ण, असार, निरर्थक, घटिया, नाकारा, झूठा, नकली, बनावटी; धृष्ट, निर्लज्ज, ढीठ, निकम्मा।

**shoe[1]*** शू' n. पादत्राण, उपानह, पादुका, जूता*, जूती[F]; (कृषि०) **नाल**[F]; घोड़ेकी नाल[F], (आकार या काममें) नाल-जैसी वस्तु[F]; (यन्त्र०, स्था०) **शाम**[F]; T.; ~ black पालिश[F] करनेवाला लड़का या आदमी; ~-buckle जूतेका बकसुआ; ~-flower (वन०) **जपा, जसुम, गुड़हल**; ~ horn जूते चढ़ानेका चम्पा; ~-lace, ~-string⊙ जूतोंके फीते; ~-leather जूतोंका चमड़ा (*as good a man as ever trod ~-leather*); ~-maker चमार, मोची, जूतासाज; ~ tie जूतेका कामदार फीता; ~s-and-stockings एक प्रकारका तिपतिया पौधा; *be in* person's *~s* वैसा कष्ट झेलना, समवेदना[F] होना; *be in, step into,* one's or *a dead man's, ~s* किसीका स्थान ग्रहण

करना, किसीका उत्तराधिकार पाना; *better wear your ~s than your bed clothes* बैठेसे बेगार<sup>F</sup> भली; *dead men's ~s* मृत व्यक्तिकी सम्पदा<sup>F</sup> या पद, उत्तराधिकार; *die in* one's *~s* फाँसी<sup>F</sup>की मौत<sup>F</sup> मरना; *put the ~ on the right foot* ईमानदारी<sup>F</sup>से अभियोग आरोपित करना, ठीक अपराध लगाना; *that's another pair of ~s* वह और ही बात<sup>F</sup> है, कुछ और मामला है; *the wearer knows where the ~ pinches* जिसका दुःख वही जाने, कोई क्या जाने पीर<sup>F</sup> परायी;

~-bill, ~-box, ~-boy, ~-brush, ~-dealer, ~-flower, ~-making, ~man, ~-pack, ~-scraper, ~-shine, ~-shop, ~smith, ~ spring, ~-store, ~tree.

**shoe**[2] v.t. (*shod*) जूता पहनाना, जूता फिट करना; घोड़ोंको नाल<sup>F</sup> लगाना, नाल<sup>F</sup> बाँधना; शाम<sup>F</sup> चढ़ाना ।

**shoeing** –इंग् n. (कृषि०) **नाल<sup>F</sup> लगाना ।**

**shoeless** –'लिॅस् a. नंगे पाँव, बिना जूतोंके; बेनाल ।

**shoer** –'अॅर् n. नालबन्द, नाल लगानेवाला ।

**shofar** शोफ़ार् n. (बजानेमें प्रयुक्त) मेष-शृंग, भेड़<sup>F</sup>का सींग, सींगा; (इति०) T.

**shog**[1] शॉग्' n. आघात, चोट<sup>F</sup>, धक्का ।

**shog**[2] v.t. आघात पहुँचाना, चोट<sup>F</sup> पहुँचाना, धक्का लगाना; प्रयाण करना, प्रस्थान करना, चल देना, खिसक जाना ।

**Shogun** शो'गून् n. (उपाधि<sup>F</sup>) जापानका सेनानायक, जापानी सेनापति, शोगुन (१८६८ ई० तक) ।

**shone** शोन्' SHINE का भू० कृ० ।

**shoo** शू' १. v.t. & i. चिड़ियों<sup>F</sup>को डरानेके लिए आवाज<sup>F</sup> करना, शू करके भगाना; लौटाना, डराना; २. int. 'शू'! हुश !

**shook**[1] शुक्' १. n. पीपेकी अलग-अलग पट्टियाँ<sup>F</sup> आदि टुकड़े (कि जब चाहें, पीपा तैयार कर सकें); २. v.t. पीपेके इन भागोंको एक ही स्थानपर बाँधना या कसना ।

**shook**[2] शुक्' SHAKE[2] का भूतकालिक रूप ।

**shool** शूल्' v. i. मन्द गति<sup>F</sup>से जाना, चुपके-चुपके चलना, धीरे-धीरे टहलना; भिक्षा-याचना<sup>F</sup> करना, भीख<sup>F</sup> माँगना; (परान्नभोजी रूपमें) किसीपर आश्रित रहना ।

**shoon** शून्' n. pl. SHOES का प्राचीन रूप ।

**shoot**[1] शूट्' n. निशानेबाजी<sup>F</sup>का अभ्यास, लक्ष्य, मार<sup>F</sup>; लक्ष्यवेधन अभ्यास, लक्ष्यवेध अभियान, लक्ष्यवेधी दल, निशानेबाजोंकी टोली<sup>F</sup>; लक्ष्यस्थान, चाँदमारी<sup>F</sup>की जगह<sup>F</sup>; उद्भिद्, प्रशाखा<sup>F</sup>, (कृषि०, वन०) **प्ररोह** (~ *borer*), अंकुर, किसलय, पल्लव, नवपल्लव, कोंपल<sup>F</sup>, कली<sup>F</sup>; तीव्र धारा<sup>F</sup>, तीव्र प्रवाह या लहर<sup>F</sup>, तेज धारा<sup>F</sup>; ढाल<sup>F</sup>, ढलान; अतिवेदना<sup>F</sup>, टीस<sup>F</sup> ।

**shoot**[2] v.t. & i. (*shot*) (बन्दूक<sup>F</sup>की बारूद<sup>F</sup> या गोली<sup>F</sup>से मनुष्य, पशु आदिका) वध कर डालना, घायल करना, मार डालना, उड़ा देना; (किसी भूखण्डपर बन्दूक<sup>F</sup>से) शिकार मारना, शिकार खेलना; बन्दूक<sup>F</sup> आदिका अच्छा प्रयोग करना; बन्दूक<sup>F</sup>से गोली<sup>F</sup> छोड़ना, **गोली<sup>F</sup> मारना,** गोली<sup>F</sup> दागना, (धनुष, बन्दूक<sup>F</sup> आदिसे) तीर गोली<sup>F</sup>आदि छोड़ना, बन्दूक चलाना, बन्दूक दागना, निशाना लगाना; (बन्दूक<sup>F</sup>से) गोली<sup>F</sup>का निकल जाना, छूटना; अस्त्रका सीधा उड़ना, तीरका सीधा छूटना (*fool's bolt is soon shot*); फूट पड़ना, बाहर निकलना, उग आना, निकल आना (*mountain-spur, cape, ~s out*); अंकुरित होना, अंकुर फूटना, कोंपल<sup>F</sup> आना; बलपूर्वक या शीघ्रता<sup>F</sup>से निकलना, तेजी<sup>F</sup>से निकल जाना, बाहर आना, वेगसे उठना, ऊपर आना, आगे आना, झपटना (*boats ~ out from the creek*); जल्दी<sup>F</sup> और तेजी<sup>F</sup>से बाहर छोड़ना, फेंकना, आगे धकेलना, निकालना, ठेलना या बढ़ाना (*passengers were shot out of coach*); बलपूर्वक निक्षेप करना; (अमेरिकामें) (ग्रा०) कहिये आप क्या कहना चाहते हैं, उगलिये, चलिये; (लकड़ी<sup>F</sup>का हल्का काम) पट्टिया<sup>F</sup> या तख्तेके किनारेको रन्देसे चिकना करना, एक-सा करना, चौरस करना (~ *edges*); (नाव<sup>F</sup>को पुलके नीचेसे या तेज धार<sup>F</sup>मेंसे) तेजी<sup>F</sup>के साथ निकाल ले जाना; (फुटबाल, हाकीके खेलमें) गोल मारना, गोलकी ओर शूट मारना, गेंद<sup>F</sup>से गोलपर निशाना मारना; (p.p.) (रंगीन सूत, रेशम आदिका) झिलमिल बुना हुआ होना (ऐसा कि भिन्न कोणोंसे देखनेपर वह भिन्न ही रंग दिखाता हो, *crimson, shot with maize-colour*); **चित्र लेना,** (सिनेमाकी मशीन<sup>F</sup>से) छायाचित्र या फोटोग्राफ लेना; *corn ~s* अनाज फूट आया है; *cricket-ball ~s* क्रिकेटकी गेंद<sup>F</sup> झपसे जाती है, झपटती है; *prices shot up* मूल्य एकाएक चढ़ गये हैं, कीमतें<sup>F</sup> चढ़ गयी हैं; ~ *ahead* तेजी<sup>F</sup>से प्रतियोगियोंके आगे निकल जाना, खिलाड़ियोंमें बढ़ जाना; ~ *a match* गोली<sup>F</sup> चलाने या निशानाबाजी<sup>F</sup>की प्रतियोगिता<sup>F</sup>में सम्मिलित होना; ~ *fishing-net* (नदी<sup>F</sup>के आर-पार) मछली<sup>F</sup>का जाल फैलाना; ~ *Niagara* किसी संकटपूर्ण साहसिकता<sup>F</sup>का निश्चय करना, जोखिमके कामका बीड़ा उठाना; ~ one's *linen* हाथ झटककर चूड़ियाँ<sup>F</sup> दिखाना; ~ *out* one's *lips* (ग्रा०) घृणा<sup>F</sup> या विद्वेष व्यक्त करना, मुँह चिढ़ाना या बनाना; ~ *rubbish* etc. (गाड़ी<sup>F</sup> या कूड़ादानसे) कूड़ा गिराना; ~ *the cat* कै<sup>F</sup> करना, उल्टी<sup>F</sup> करना; ~ *the moon* (ग्रा०) रातोरात सामान हटा लेना (ताकि किराया न देना पड़े); ~ *the sun* (नौवि०) (कोणकी दूरी<sup>F</sup> नापनेवाले यन्त्रके द्वारा मध्याह्नके समय) सूर्यका उन्नतांश लेना; *tooth ~s* दाँतोंमें थोड़ी-थोड़ी पीड़ा<sup>F</sup> होना; *trees ~ out branches* पेड़ोंमें शाखा प्रशाखाएँ<sup>F</sup> फूटती हैं ।

**shootable** –टॅबॅल् a. आखेटके योग्य, शिकारके लायक; लक्ष्य करने योग्य, निशाना बनानेका; अंकुरित होने योग्य, फूटने योग्य ।

**shooter**–टॅर् n. वेधी आदि क्रियागत अर्थोंमें, उत्स्फोटक; गोली<sup>F</sup> मारनेवाला, बन्दूक<sup>F</sup> चलानेवाला, निशानेबाज; (संयो०) लक्ष्यवेध यन्त्र, निशानेबाजी<sup>F</sup>का गोला; (क्रिकेट) तेज गेंद<sup>F</sup>; नाव<sup>F</sup>को तेज धार<sup>F</sup>से ले जानेवाला ।

**shooting** –टिंग् १. n. (क्रियार्थक अर्थोंमें) लक्ष्यवेध, वाणनिक्षेप, वेधन, शरत्याग, शरप्रक्षेप, आखेट, मृगया^F, शिकार, बन्दूक^F चलाना, तीरन्दाजी^F, निशानेबाजी^F इत्यादि T.; (यन्त्र०, स्था०) मेलक रंदना, मेल-रंदना; शिकारके लिए किरायेपर दिया हुआ भूखण्ड; वेदना^F, टीस^F; २. a. प्ररोही (~ *branch*); शिकारी (~-*coat, boots*); ~-box आखेट-वास; ~-iron आग्नेयास्त्र, तोप^F, बन्दूक^F आदि; ~-range चाँदमारी^F का मैदान; ~ star (ज्यौ०) उल्का; ~ war अस्त्र-शस्त्रोंका महायुद्ध, तोप^F-बन्दूक^F की लड़ाई^F, *child is ~ up* बच्चा बढ़ता जा रहा है, ऊँचा होता जा रहा है, पनपता है;

~ blocks, ~ board, ~ bucket, ~ licence, ~ party, ~ pass, ~ permit, ~ plane, ~ room, ~ rules, ~ schedule, ~ scrip, ~ season, ~ star, ~ stick.

**shop** शॉप १. n. विपणि^F, **आपण**, विक्रयालय, विक्रय-गृह, विक्रयशाला^F, विक्रीघर, (अर्थ०) **दुकान**^F (*fruit-~*); **श्रमालय**; निर्माणगृह, उत्पादनशाला^F, मरम्मतघर, कारखाना (*engineering-~*); (ग्रा०) उद्योग, व्यवसाय, व्यापार, पेशा, कारोबार, रोजगार, तिजारत; व्यापारिक वस्तुएँ^F, व्यापारी बातचीत^F; (रसा०) **टोली**^F, **टोली-स्थान**; २. v.t. & i. सौदा लेना, सामान खरीदना, दुकान^F पर जाना; (ग्रा०) बन्दी बनाना, जेलमें डालना, कैद^F करना; (मुखबिरका) किसीको बन्दी कराना, कैद^F कराना; ~ board गद्दी^F; दुकानदारकी मेज^F; बेंच^F (जिसपर दर्जी बैठकर काम करते हैं); ~ keeper आपणिक, वणिक, बनिया, दूकानदार; निर्माणगृहस्वामी, कारखानेदार, कारखानेका मालिक; ~-keeping दुकानदारी^F; ~-lifter चोर ग्राहक, उठाईगीर; ~man दुकानदार या उसका सहायक; ~-steward **श्रमालय प्रतिनिधि**; किसी कारखानेके कर्मचारियों द्वारा निर्वाचित प्रतिनिधि (जो उनके और अधिकारियोंके बीच कारकुनका काम करता है); ~walker दुकान^F के लिए फेरी^F द्वारा ग्राहकोंको माल दिलानेवाला एजण्ट; ~-woman दुकानदारिन^F; ~-worn दुकान^F में बार-बार दिखाये जानेके कारण मैली या खराब हुई; *all over the ~* (ग्रा०) अव्यवस्थित, अव्यवस्था^F में, इधर-उधर, तितर-बितर, हर ओर बुरी तरहसे, बेढंगेपनसे (*have looked for it all over the ~*); *shut up the ~* काम बन्द करना, काम रोक देना, दुकान^F बढ़ाना, दुकान^F उठाना; *sink the ~* व्यवसाय आदिकी बात^F न करना, अपना व्यवसाय या पेशा छिपाना, कारबारके सम्बन्धमें बात^F करनेसे कतराना; *the other ~* विरोधी संस्था^F;

~ account book, ~ assistant, ~-book, ~-boy, ~-breaker, ~ clerk, ~ construction loans, ~-deputy, ~ foreman, ~-girl, ~ holdings, ~ licence, ~-maid, ~ mark, ~ mate, ~ pass book, ~ rent, ~-site, ~-soiled, ~ talk, ~ valuation register, ~ wear, ~ window.

**shophar** n. = SHOFAR.

**shopocracy** शॉपॉक्रॅसि n. वणिकतन्त्र, आपणिकतन्त्र।

**shopper** –पॅर् n. विपणिक, आपणिक; क्रेता, खरीदार।

**shopping** –पिंग् n. विक्री^F के लिए जाना, सौदा खरीदना; ~ hours (अर्थ०) **पणन-समय, सौदा खरीदनेका समय, हाट^F करनेकी छुट्टी^F**।

**shoppy** –पि a. व्यावसायिक, व्यापारिक, व्यापार-विषयक, व्यवसाय-सम्बन्धी, दुकानी, कारोबारी, रोज़गारका।

**shore**[1] शोॲर् n. कूल, उपकूल, वेला, समुद्रतट, (प्रा० भू०, परि०) **तट, तीर**, किनारा, छोर, साहिल; (प्रा० भू०, परि०) **गदम, थाम**; (कानून) तटीय क्षेत्र, किनारेका भूमिभाग; ~ boat तटीय नौका^F, किनारेपर या उसके पास-पास चलनेवाली नाव^F; ~ leave तटयात्रा-अवकाश, तटपर टहलनेके लिए छुट्टी^F; *in ~* समुद्रतटके समीप, पास ही पानीके ऊपर या पानीमें;

~ crab, ~ delivery, ~ feature, ~ line, ~ seine.

**shore**[2] १. n. आधार, (यन्त्र०) **टेक**, टेकन, सहारा, (इति०) **थूनी**^F, पेड़, दीवाल^F, (जहाज आदिके लिए सहारा देनेवाला) स्तम्भ; २. v.t. टेक^F लगाना, सहारा देना, थूनी^F लगाना।

**shoreless** –लिस् a. कूलहीन, समुद्रतटहीन, बिना किनारेके, बेछोर।

**shoreward** –वॅर्ड् a. & adv. तटकी ओर, किनारेकी तरफ; तटकी ओरका।

**shoring** शोॲरिंग् n. (यन्त्र०, चि०) **टेकबन्दी**^F, **तख्तावन्दी**^F, टेक^F लगानेका कार्य, थूनी^F देनेका काम; (इति०) **थूनी^F बाँधना**, (परि०) **सहारा देना**।

**shorling** शोॲर्लिंग् n. (जीवित भेड़^F की उतारी) खाल^F या ऊन।

**shorn** शॉर्न् a. छिन्न, विच्छिन्न, भाजित, विभक्त, विभाजित; (से) वंचित, रहित; SHEAR का भू० कृ०।

**short**[1] शॉर्ट् १. n. ह्रस्व अक्षर, लघु अक्षर; लघुमात्रा^F; ह्रस्व स्वर-द्योतक चिह्न; (pl.) नेकर, घुटन्ना, जाँघिया, हाफपैण्ट; लघु विद्युत्-परिपथ; लघु चित्र, छोटा सिनेमा, छोटी फिल्म^F; २. v.t. (बोल०) छोटा चक्र या लघु मण्डल बनाना या खींचना; लघु विद्युत् परिपथ बनाना।

**short**[2]* a. अल्प, अल्पकालिक, अल्पकालीन, अल्पावधि, संक्षिप्त, ह्रस्व, कम, लघु, छोटा*, थोड़े समयका (*a ~ time ago*); अविस्तीर्ण, अनतिदीर्घ; लघु, वामन, छोटा, नीचा, कम ऊँचाई^F का, नाटा, ठिगना, छोटे कदका (मनुष्य, मीनार^F, चिमनी^F आदि); अपर्याप्त, अपूर्ण, त्रुटि-पूर्ण, न्यून, रहित; अल्पार्थी, निम्न श्रेणी^F का, निम्न कोटि^F का; एकाएक समाप्त होनेवाला; अविस्तृत, सीमित, थोड़ेमें; असभ्य, ओछा; कटु; अन्तःकुपित, क्रोधके कारण मौन, गुस्सेसे चुप; (ध्वनि०, छन्द; स्वर या अक्षर-सम्बन्धी) ह्रस्व; (प्रच०) स्वराघातहीन, ह्रस्व, लघु (स्वर); भुरभुरा, कुरकुरा, करारा, खस्ता; (हुण्डी-विनिमय आदि; स्टाक, माल, उपजोंके सम्बन्धमें) विक्रीत, बेचा हुआ या

बेचता हुआ; ~bread, ~cake मैदा, मक्खन और चीनी[F]की बनी सूखी खस्ता डबलरोटी[F] या केक[F]; ~ circuit लघु विद्युत् परिपथ, (भौ०) **लघुपरिपथ, तार जल जाना,** बिजली[F]के धाराप्रवाहकी छिन्न स्थिति[F] (जब धारा[F] पृथ्वी[F]में चली जाती है), ~-coming अभाव, न्यूनता[F], त्रुटि[F], दोष, छिद्र, अपराध, कमी[F], खोट[F], कसर[F], ऐब; ~ cut संक्षिप्त उपाय; ~-dated paper (अर्थ०) **अल्पावधि प्रपत्र;** ~ drink एक प्रकारकी मिश्रित मदिरा[F] (जो खानेके पूर्व ग्रहण की जाती है); ~fall **न्यूनता[F]**, त्रुटि[F], **कमी[F]**; ~hand **आशुलिपि[F]**, शीघ्रलिपि[F], शीघ्रलेखन, त्वरालिपि[F]; त्वरालेखन, शॉर्टहैण्ड; ~handed अपर्याप्त कर्मचारियोंवाला, कम कारीगरोंवाला; ~horn लघुशृंग, छोटे सींगवाले (पशु); ~-lived अल्पकालिक, अल्पजीवी, अल्पायु, क्षणस्थायी, क्षणभंगुर, क्षणिक, थोड़े समयका; ~ range **निकट परास, छोटी चाँदमारी[F]**; ~ sight (चि०, भौ०) **निकट दृष्टि[F]**, अल्प दृष्टि[F], अदूर दृष्टि[F], संकीर्ण दृष्टि[F]; ~-sighted अदूरदर्शी; निकटदर्शी, (चि०) निकट दृष्टि[F], अल्पदृष्टि[F]; ~-sightedness अदूरदर्शिता[F]; (चि०) **निकट दृष्टिमत्ता[F]**; (अर्थ०) **निकट दृष्टि[F]**, अल्प दृष्टि[F]; ~-spoken संयतभाषी, संक्षेपभाषी, अल्पभाषी, कम बोलनेवाला; ~ story लघु कथा[F], छोटी कहानी[F]; ~-tempered उग्र, क्रोधी, संयमहीन, चिड़चिड़ा, तेज मिजाज; ~-term **अल्पकालीन,** अल्पकालिक, अल्पावधि; ~ waist ऊँची चोली[F], लिबासकी छोटी कमर[F]; ~ wind जल्दी ही फूल जानेवाली श्वासशक्ति[F]; दूर[F] तक दौड़नेकी अक्षमता[F]; (ला०) (बहुत समयतक बात[F] करने या लिखनेकी) अक्षमता[F], अयोग्यता[F]; ~ workings (बैंक) **अल्प खनन राशि[F]**; *are ~ of hands* पर्याप्त कर्मचारियोंकी कमी है; *a ~ sea* छोटी-छोटी शान्त लहरें[F]; *a ~ ten miles, mile, hour,* etc. दस मील, एक मील, एक घण्टेसे; *be, taken,* ~ एकाएक दस्त निकल जाना; *come ~* निराश कर देना, आशा[F]को निराशा[F]में परिवर्तित कर देना; हताश कर देना; समुचित विकासको न पाना; कर्तव्यपालनमें असफल होना; *cut ~* स्वाभाविक समयके पूर्व ही अन्त कर देना, एकाएक बन्द कर देना; *fall ~* अपर्याप्त होना, कम होना, थोड़ा पड़ना; *in ~* संक्षेपमें, थोड़े शब्दोंमें; *make ~ work of* अन्त करना; *run ~* कम पड़ जाना; *something ~* मदिरा[F]का एक घूँट, शराब[F]की एक चुस्की[F]; *stop ~* अन्त तक न जाना, एकाएक रुक जाना, एकदम थम जाना, बीचमें ही रह जाना; *take ~ views* केवल वर्तमान पर ही विचार करना, दूर[F]की न सोचना; *took him up ~* बाधा[F] डालना या रोकना, बीचमें टोकना; *was very ~ with me* अशिष्ट, असभ्य;

~ account, ~-armed, ~ bill, ~ bond, ~ bone, ~ break, ~-celled, ~ circuited, ~-circuiting, ~-columner, ~ course, ~-cycle, ~ dated, ~ delivery, ~ distance ~ division, ~ duration, ~-eared, ~ exchange, ~-faced, ~ finish, ~ gyrus, ~-haired, ~ head, ~ hundredweight, ~ interval, ~ landed, ~ landing, ~-leaved pine, ~ levy, ~ line, ~ loan, ~ money, ~-necked, ~-nosed fruitbat, ~ notes, ~ notice, ~ parliament, ~ payment, ~ period, ~ platform, ~ price, ~ range navigation, ~ sale, ~ season crops, ~ service officers, ~ sights, ~ staple, ~ stock, ~-tail, ~ time, ~ title, ~-toed, ~-tongued, ~ training, ~ vacancy, ~ variables, ~ vowel, ~ voyage, ~-waisted, ~-wave, ~-winged, ~-witted, ~ workings.

**short**[2] adv. आकस्मिक रूपसे, स्वाभाविक या अभीष्ट समयके पूर्व; संक्षेपमें, थोड़ेमें, जल्दी[F]में, एकदम, एकाएक।

**shortage** –टिज् n. अल्पता[F], न्यूनता[F], **कमी[F]**, घाटा (*there is no ~*)।

**shorten** –'टॅन् v.t. & i. अल्पीकरण करना, लघु या संक्षिप्त करना, कम करना या होना, उतारना या उतरना, घटाना या घटना, काटना या कटना, छोटा करना या होना, काट कर लेना, निकाल लेना, कटौती[F] करना, छाँटना या छँटना; जहाजके पालोंकी संख्या[F] कम कर देना या घटाना; बच्चेको छोटे कपड़े पहनाना।

**shortening** –निंग् n. घी, मक्खन, चरबी[F]; मोई[F]; अल्पीकरण, **लघुकरण, लघुभवन;** बच्चेको जाँघिया पहनाना; ~ heat **अवकुंचन-ऊष्मा[F]**।

**shortish** –टिश् a. अल्प-सा, संक्षिप्त-सा, क्षुद्र-सा, तुच्छ-सा, लघु-सा, छोटा-सा, नन्हा-सा, जरा-सा।

**shortly** –ट्'लि adv. अचिरात्, अचिरेण, शीघ्र ही, अल्पकालमें, थोड़ी देरमें, जल्दी ही, बहुत जल्दी, झटसे, बस अभी, करीब ही; संक्षेपमें, थोड़ेमें, कुछ ही शब्दोंमें।

**shortness** –'निस् n. (समयकी) न्यूनता[F], अल्पता[F], कमी[F], लघुता[F], ह्रस्वता[F], वामनता[F], निचाई[F], ठिगनापन, छोटापन, छोटाई[F]; अभाव, थोड़ापन; घटी[F], कमी[F], घाटा, तंगी[F], कसर; संक्षेप, संक्षिप्तता[F]; करारापन; स्वराघात-हीनता[F]; अशिष्टता[F]।

**shot**[1] शॉट् १. n. (pl. *-s*) **गुलिका[F]**, गुटिका[F], बन्दूक[F]-की गोली[F], तोप[F]का गोला (*round ~*); **छर्रा**, छर्रे, छर्री[F] (*~ does or do well for cleaning decanters*); गोली[F] या अस्त्रसे प्रहारके लिए लक्ष्य-साधन, निशाना मारनेका प्रयत्न, निशानेबाजी[F]; विषय, लक्ष्य, मार[F] (*bow, rifle, ear, -~*); (ला०) खेलमें हाथ या दाँव, अनुमान या किसी कामको करनेका प्रयास, प्रयत्न (*at each ~ he was nearer the bull's-eye*); (बन्दूक[F] या तोप[F] आदिका) क्षेप, फैर, फायर, निशाना (*several ~s were fired, heard,* etc.); लक्ष्यवेधी, लक्ष्यभेदकारी, (बन्दूक[F], तोप[F], पिस्तौल[F] आदि) चलानेमें दक्ष, निशानेबाज (*is a good ~*); कोकीन (अफीमका

मत) की मात्रा^F, मर्फियाका इंजेक्शन (सुई^F); (बोल०) तेज शराब^Fका छोटा घूँट या ड्राम; सिनेमाके कैमरासे लिया गया चित्र; **फोटो लेना**, T.; २. v.t. गोली^F या छर्रे भरना, गोला भरना; chilled ~ अभिशीतित गुलिका^F, बुझायी हुई गोली^F, कवचको फोड़ देनेवाली फौलादी गोली^F; flying ~ उड़ती हुई चिड़िया^F या किसी वस्तु^Fपरका निशाना, हवाई निशाना, ~ gun **छर्रेवाली बन्दूक**^F; ~ hole (वन०) **छिद्र रोग; छर्रेका सूराख**; ~-proof गोलीरक्षक, गुलिकारोधी, गोलाप्रतिरोधक, गोला-रोक, गोली^F आदिसे बचानेवाला; ~-tower गोली^F या छर्रे बनानेकी मीनार^F (जिसमें पिघला हुआ सीसा छलनियों^Fमेंसे निकलकर पानीमें गिरता है); *made a bad* ~ गलत अनुमान या अन्दाज किया, गलत सोचा; ~ *to death* ⊙ जान^Fसे मार डाला गया।

**shot²** n. मदिरालय आदिका हिसाब या बिल (देयक) (*pay* one's ~)।

**shott** ⊙ शॉट्' n. (उत्तरी अफ्रीकामें) लवणीय तड़ाग, नमकका सरोवर, उथली नमकीन झील^F।

**shotten** शाट्न्' a. स्थानान्तरित, गायब, खिसका हुआ।

**shough** शो n. आघात, चोट^F, धक्का।

**should** शुड्' SHALL का भू० का०।

**shoulder** शोल्'डॅर् १. n. **स्कन्ध, अंस**, (श० र० शा०, जीव०, यंत्र०) **कन्धा**, काँधा, काँध, मोढ़ा, खवा; (~-*joint* भी) भुजशिर, भुजबंद, भुजमूल; (pl.) कन्धे, पीठ^Fपरका ऊपरी भाग; (परि०) **पटरी**^F; (कटे हुए पशुकी) आगेकी टाँगोंवाला भाग, पुट्ठा (*lay the blame; burden*, etc. *on the right* ~*s*); भारवाही या बोझा ढोनेवाला शरीर; बोतल^F, औज़ार, पहाड़ आदिका कन्धे जैसा निकला हुआ भाग, उभार, उठाव; आधार, सहारा, आड़^F, टेकन, टेक^F; (सेना०) बन्दूक^F आदिको कन्धेपर रखे हुए सैनिककी अवस्था^F, बन्दूक^F उठानेका पैतरा; २. v.t. & i. कन्धे मारकर रास्ता निकालना, घुसपैठकर आगे बढ़ना, धक्का देना, कन्धोंसे धकेलना, धकियाना; (शा० एवं ला०) दायित्व ग्रहण करना, भार ग्रहण करना, कन्धोंपर उठाना या लेना, कन्धोंपर बोझ सँभालना, जिम्मेदारी^F लेना; ~-belt अंसबन्ध, कन्धेका पट्टा, परतला; ~ blade (कृषि०) **स्कन्धास्थि**^F, (चि०, जीव०) **अंसफलक**, कन्धेका जोड़, कन्धेकी हड्डी^F, मोढ़ा; T.; ~-brace बच्चे आदिकी पीठ^F या कन्धोंको सीधा करनेका अड़वाल; ~-height कन्धेके बराबर ऊँचाईवाला; ~-pegged अकड़े हुए कन्धेवाला (घोड़ा); ~-strap कन्धेका पट्टा या बिल्ला (जिसपर सिपाहीकी रेजीमेण्ट^Fका नाम या नम्बर लिखा रहता है); ~-of-mutton sail मस्तूलके पीछे लगाया हुआ तिकोना पाल; *has broad* ~*s* दृढ़ है, मजबूत है; दायित्वग्रहणशील, भार ग्रहण करनेमें समर्थ, जिम्मेवार है; *old head on young* ~*s* अतिविवेकी या बुद्धिमान् युवा पुरुष, युवावस्था^Fमें भी विवेक या बुद्धिमत्ता^F; *put, set,* ~ *to wheel* उद्योग करना, प्रयत्न करना; ~ *arms* (पैतरा) भुजसे कन्धेपर बन्दूक^F रखकर खड़े हो जाओ; ~ one *out* बाहर निकालना; ~ *to* ~ सहयोग करते हुए, एक-दूसरेका साथ देते हुए, कन्धेसे कन्धा मिलाये हुए; *straight from the* ~ कटूक्ति^F, कड़ी बात^F, मुँहतोड़ जवाब, सीधी चोट^F, खरा घूँसा;

~ girdle, ~ head, ~ joint, ~ note, ~ shot, ~ sleeper, ~ strap, ~ titles.

**shouldering** –रिंग् n. (यंत्र०) **मुहबन्दी**^F; (परि०) **किनारबन्दी**^F।

**shout** शॉउट्' १. n. चीत्कार, कोलाहल, उत्क्रोश; नारा, पुकार^F, चीख^F, चिल्लाहट^F, शोर; सिंहनाद, घोष, निनाद, हर्षनाद; २. v.t. & i. चीत्कार करना, कोलाहल करना, ऊँचे स्वरसे बोलना, पुकारना, चीखना, चिल्लाना, जोर-जोरसे बोलना, शोर करना (~*ed with laughter*); उच्च स्वरमें बात^F करना, पुकारकर कहना, पुकारना, चिल्लाकर बोलना, बुलाना, जोर-जोरसे कहना या बोलना (~*ed that the coast was clear*); *all is over but the* ~*ing* खेल खतम पैसा हजम, खेल समाप्त हुआ, केवल शोर रह गया; *my* ~ (ग्रा०) मित्रोंके लिए शराब^F इत्यादि मँगानेकी मेरी बारी^F है, ~ *at* चीख^F उठना, टूट पड़ना; चिल्लाकर बोलना, डपटना, डाँटना।

**shouter** –टॅर् n. चीत्कर्ता, कोलाहलकर्ता, पुकार करनेवाला व्यक्ति, चिल्लानेवाला व्यक्ति, शोर करनेवाला आदमी।

**shove** शव्' १. n. धक्का, बढ़ावा, ठेला, रेला; सारण, अपसारण, सनके पेड़के तनेका डण्ठल; २. v.t. & i. धक्कमधक्का करके आगे बढ़ाना, घुस-पैठकर आगे बढ़ाना, सरकाना, (किसीको) धकियाना; (बलपूर्वक) धक्का देना, धकेलना, जोरके धक्केसे हटाना, रेला देना, दबाना, ठेलना; (बोल०) कहींपर रख देना, डालना (~*it in the drawer*); *give* one *a* ~ *off* चलाना, सहायता^F करना; ~ *off* नाव^Fमें किनारेसे प्रस्थान करना या रवाना होना, किश्ती^F बढ़ाना।

**shovel** श'वॅल् १. n. खनित्र; फल, **फावड़ा**, **कुदाल**^F, **बेलचा**, **शावल**, २. v.t. (कोयला इत्यादिको) बेलचेसे उठाना या हटाना; ~ *hat* चौड़े किनारेकी टोपी^F (जिसे कि इंग्लैण्डके राजधर्मके विशिष्ट अधिकारी पहनते थे); ~ *food into* one's *mouth*, मरभुखोंकी तरह खाना, भखना, ठूँसना, लीलना;

~-beaked, ~-bladed, ~ cultivator, ~ ~ drill, ~fish, ~-footed, ~-handed, ~ head, ~-headed, ~ maker, ~ making, ~-shaped.

**shovelboard** –बोॲर्ड् n. जहाजके डेकपर खेलनेका एक प्रकारका खेल (जो कि रेखा^F खींचकर चौक बनाकर गोटों^Fसे खेला जाता है)।

**shovelful** –फुल् n. (pl. -*s*) फावड़ाभर, बेलचाभर।

**shoveller** –लॅर् n. (क्रियागत अर्थोंमें) करछा या बेलचा चलानेवाला; खातहंसक, चम्मच-सी चोंचवाली बतख^F।

**shover** श'वॅर् n. धक्केबाज, दावेदार, रेला देनेवाला व्यक्ति; पेल देनेवाला आदमी।

**show**[1] शो'n. बाह्य रूप, प्रकट प्रभाव, आडम्बर, दिखावा, चमक-दमक[F], बाहरी तड़क-भड़क[F], बनावट[F]; धूमधाम[F], ठाट-बाट, टीप-टाप, टीम-टाम (*there is a ~ of reason in it*); प्रदर्शन, (*~ room, ~ window*), दिखाना, (*voted by ~ of hands*); दृश्य, दर्शनीय वस्तु[F], प्रदर्शनी[F], आडम्बर, दिखावा, नुमायश, लीला[F], कौतुक, तमाशा, नजारा (*a fine ~ of blossom*); (बोल०) कोई सार्वजनिक मनोरंजन, विनोद, खेल, शो; (ग्रा०) अभिनय करने या काम कर दिखाने या अपनी सफाई[F] पेश करनेका अवसर (*had no ~ at all*); (ग्रा०) व्यापार, संगठन, व्यवस्था[F], कारबार, बड़ा काम, ठेका, कारखाना; (प्रसूति०) योनि[F]से ऋतु-स्राव; प्रसव-प्रथमावस्था[F]का बाहर आनेवाला रक्तमिश्र स्राव; ~-bill खेल या शो-का विज्ञापन-पत्र, खेल तमाशेका इश्तिहार; ~boat प्रदर्शन-नौका[F], स्टीमर (जिसमें नाटक इत्यादि होते हैं); ~-box खेल दिखानेवालेका सन्दूक; ~-card दुकानदारका प्रचार करनेवाला कार्ड, नमूनेका कार्ड, शो कार्ड; ~-case प्रदर्शन-मंजूषा[F], प्रदर्शन-केस, (शीशा जड़ा हुआ वस्तुओं[F]को सजाकर रखनेका) नुमायशी सन्दूक, शो केस; ~ cause (का०) कारण बताइये; ~-down (ताशके पोकर खेलमें) पत्तोंको चित्त रखना, खोल देना; (ला०) सम्भावनाओं[F] या सिद्धियों[F]का उद्घाटन या प्रकटीकरण, बलपरीक्षण, अन्तिम परीक्षा[F]; ~-girl शृंगारमयी अभिनेत्री[F] (जिसका पार्ट अभिनयकी अपेक्षा[F] शृंगार करनेका हो); ~-ground प्रदर्शन-स्थल, खेल दिखानेका मैदान; ~man वन्यपशुओंके खेल सरकस आदिका व्यवस्थापक या मैनेजर; ~manship प्रदर्शनदक्षता[F], सरकसके खिलाड़ीकी कला[F]; (ला०) अपनी सुनिर्मित वस्तुओं[F] या अपने-आपके प्रदर्शनकी क्षमता[F]; ~ of hands हाथ उठाकर दिया गया मतदान या वोट; ~-place दर्शनीय स्थान, देखने योग्य जगह[F]; ~-yard पशुप्रदर्शनका स्थल; *give away the ~* रहस्य प्रकट करना, छल प्रकट करना, पोल खोलना, बनावटीपन हटा देना।

**show**[2] v.t. & i. (p. *~ed*, p.p. *~ed*, *~n*) प्रदर्शित करना, प्रदर्शनी[F] करना, उद्घाटित करना; प्रस्तुत करना या दिखानेको रखना, प्रकाश करना, प्रकट करना, प्रकाशित करना, अभिव्यक्त करना, व्यक्त करना, दिखाना, खोलना, जाहिर करना, (व्यवहार या कारण) बतलाना, दिखा देना, करना (*an aperture ~s the inside*); प्रत्यक्ष होना, प्रकट होना, साक्षात् होना, दर्शनीय होना, दृश्य होना, दृष्टिगत होना, दृष्टि[F] पड़ना, सार्वजनिक रूपसे प्रकट होना, जनता[F]में आना, सामने आना, शोभा देना, दिखाई देना, नजर[F] पड़ना, नजर[F] आना, सोहना, निकलना, सामने आना (*the blood ~s through her skin*); प्रदर्शित करना, प्रमाणित करना, सिद्ध करना, विवृत करना, प्रतिपादन करना, व्याख्या[F] करना, लक्ष्य करना, निर्देश करना, संकेत करना, साबित करना, बताना, समझाना (*has ~n the falsity of the tale*); प्रदर्शन करना, दिखावा करना; तमाशा करना, मार्ग प्रदर्शित करना, ले जाना, रास्ता दिखाना (*~ed us round the house*); *has nothing to ~ for it* सिद्धि[F]का कोई लक्षण नहीं, सफलता[F]का कोई चिह्न दिखानेको नहीं; *on your own ~ing* आपके ही मतसे या विचारसे, आपके स्वयंके शब्दोंसे ही; *run the ~* प्रबन्ध करना, चलाना; *~ a leg* बिछौनेसे उतरना, बिस्तरसे उठना; *~ fight* संघर्षके लिए उतारू होना, लड़नेको तैयार होना, लड़ पड़ना, भिड़ जाना, मुकाबला करना, न झुकना; *~ forth* प्रदर्शित करना, उद्घाटित करना, प्रतिपादन करना, व्याख्या[F] करना, व्यक्त करना, प्रकट करना; *~ off* आडम्बर करना, सुन्दर बनाकर दिखाना, सुहावना बनाना, दिखावा करना; अपने चातुर्य या सम्पदा[F]का प्रदर्शन करना, कौशल या धन-प्रदर्शनसे चमत्कृत करना; ~ one's *hand* (मूल० ताशोंमें) अपनी इच्छा[F] प्रकट करना, इरादा जाहिर करना; ~ ~ thing *the fire* थोड़ा गरमाना, आँच[F] दिखाना; *~ up* स्पष्ट दृष्टिगत होना, स्पष्टतः दर्शनीय होना, अच्छी तरह दिखाई देना, प्रकट होना, सामने आना; रहस्य खोलना, भेद प्रकट करना, धूर्तता[F] प्रकट करना, पोल खोलना।

**shower**[1] -अॅर् n. प्रदर्शक, दिखानेवाला।

**shower**[2] शॉउ'अॅर् १. n. वृष्टि[F], वृष्टिपात, वर्षण, वर्षापात, छींटा; धारासार, फुहारा, फुहार[F], झींसी[F], झड़ी[F], बौछार[F]; (तीरों, गोलियों[F], पत्थरों और ओलेकी) बौछार[F], भरमार[F], धूल[F]का झोंका; (ला० भी, *a ~ of gifts*); २. v.t. & i. फुहार[F]में आना; (तीर, गोली[F], पानी आदिकी) झड़ी[F] लगाना, बौछार[F] करना, उपहारोंकी वर्षा[F] या बौछार[F] करना, छिड़कना; ~-bath धारा स्नान, फुहार[F] या बौछार[F]से नहाना या स्नान करना, फुहार-स्नान; ~ cloud (प्रा० भू०) वर्षा-मेघ; ~length (ज्यौ०) वर्षा-आयाम; ~meter (ज्यौ०) वर्षोल्का;

**showered** -ॅड् a. बौछारवाला, फुहारा किया हुआ *~with*⊙ प्राप्त; *~with stone*⊙ पत्थरोंसे पीटा गया, जिसपर पत्थरबाजी[F] की गयी हो।

**showeriness** -रि-निॅस् n. बौछारपन, फुहार-युक्तता[F], फुहारीपन।

**showery** -रि a. बहुधार, बौछार[F] या फुहारयुक्त, बौछारी, फुहारी (*~precipitation*); बरसाती।

**showiness** शो'इनिॅस् n. बाह्य प्रदर्शन, आडम्बर-प्रियता[F], आडम्बर, दिखावा, दिखावटीपन, ठाठ-बाट, तड़क-भड़क[F], टीम-टाम।

**showing** -इंग् a. दिखाऊ, दिखानेवाला।

**showy** -इ a. आडम्बरप्रिय, आडम्बरपूर्ण, सुभगालोक, भड़कदार, भड़कीला, चमकीला, दिखाऊ, दिखावटी, ठाठदार, शानदार।

**shram** श्रैम् v.t. (बोल०; प्रायः p.p. में) ठण्डसे अकड़ना, सर्दी[F]से ठिठुरना।

**shrank** श्रैन्क्' SHRINK का भू० का०।

**shrapnel** श्रैप्'नॅल n. श्रैप्नेल गोलियाँ[F], फटनेवाली

गोलियाँ^F, श्रेप्नेल बम, बमका एक भाग (जिसमें ऐसी गोलियाँ^F होती हैं)।

**shred** श्रे्ड्' १. n. शीर्ण तन्तु, अल्प मात्रा^F, क्षुद्र कण, तुच्छ मात्रा^F, शकल, खण्ड, (कृषि०) फाँक; वस्त्रखण्ड, पटखण्ड, टुकड़ा, कतरन^F, छीलन, चिथड़ा, धज्जी^F (*without a ~ of clothing on him*); २. v.t. (*shredded*, अप्र० *shred*) टुकड़े करना, धज्जी^F करना, कतरना, काटना या फाड़ना; *tear* an argument etc. *to ~s* तर्कको विखण्डित करना, झूठा सिद्ध करना।

**shredder** –'डर् n. शीर्णित्र, शीर्णक यन्त्र, चिथड़े-चिथड़े करनेका औजार।

**shredding** –डिंग् n. (चि०) चिथड़े करना।

**shreddy** –डि a. शीर्णवसनयुक्त, शीर्णवस्त्रयुक्त, वस्त्र-खण्डयुक्त, चिथड़ोंवाला, धज्जियोंवाला।.

**shrew** श्रू' n. कलहप्रिय स्त्री^F, वक्रशीला^F, कर्कशा^F, दुष्टा^F, चिड़चिड़ी या झगड़ालू स्त्री^F, लड़ाकू औरत^F, फाड़खानी^F, ( *~-mouse*) गन्धमूषक; छुछुन्दरी^F, छछूँदर^F।

**shrewd** श्रूड्' a प्रचण्ड, उग्र, तीव्र, तेज, सख्त, जोरका (*~ blow, turn*); विचक्षण, विदग्ध, निपुण, चतुर, सूक्ष्ममति, सूक्ष्मधी, कुशाग्रबुद्धि, बुद्धिमान्, धूर्त, चलतापुरजा, चालाक, तेज, होशियार, घाघ, खोटा, मक्कार, चण्ट, फरफन्दी (*can make a ~ guess*)।

**shrewdness** –'निस् n. विचक्षणता^F, वैदग्ध्य, चातुर्य, बुद्धिमत्ता^F, सयानापन, चालाकी^F, धूर्तता^F, होशियारी^F, चण्टपन, मक्कारी^F, शरारत^F।

**shrewish** श्रू'इश् a. वक्रशीला, कर्कशा, दुष्टा, चिड़चिड़ी, लड़ाकू।

**shrewishness** –निस् n. वक्रशीलता^F, कर्कशता^F, दुष्टता^F, चिड़चिड़ापन, लड़ाकूपन।

**shriek** श्रीक्' १. n. उत्क्रोश, क्रन्दन, आक्रन्दन, कर्कश नाद, तीक्ष्ण चीत्कार, चिल्लाहट^F, कीक^F, चीख^F, किलकारी^F, कूक^F; २. v.t. & i. उत्क्रोश या कर्कश नाद करना, क्रन्दन करना, चीत्कार करना, चीख^F मारना, जोरसे चिल्लाना, चिंघाड़ना, कीक^F मारना, कूकना, किकियाना (आतंक या पीड़ा^Fमें); खूब खुलकर हँसना, कहकहा लगाना, ठट्ठा मारकर हँसना, हँसते-हँसते पेटमें बल पड़ना, हँसते-हँसते लोट-पोट हो जाना; *~ out* विलाप करना, विलपना, बिलख-बिलखकर कहना; रो-रोकर कहना।

**shrieker** –'कर् n. उत्क्रोष्टा, क्रन्दक व्यक्ति, आक्रन्दक व्यक्ति, कर्कशनादी व्यक्ति, तीक्ष्ण चीत्कर्ता, चीखनेवाला, किलकारनेवाला।

**shrievalty** श्री'वल्टि n. शेरिफका पद या अधिकारक्षेत्र, शेरिफका कार्यकाल।

**shrift** श्रिफ्ट्' n. पादरीके समक्ष पाप-स्वीकृति^F, अपराध-स्वीकार, पापांगीकार, अपराध-स्वीकृति^F एवं क्षमादान; short ~ दोषारोपण तथा दण्डादेशके बीचका अल्प समय।

**shrike** श्राइक्' n. लट्टूषक, कलिंग, पिंग, लहोरा, किरौला, (हत्यारा पक्षी), कसाई चिड़िया^F।

**shrill** श्रिल्' १. v.t. & i. (व्यक्तिका) तीखे स्वरमें गीत गाना, तेज आवाज^Fसे गाना; जोर-जोरसे शिकायत^F करना; (का० या भाषण०) (चीखने या चिल्लानेकी) कर्णकटु ध्वनि^F करना, कर्कश स्वर बोलना, तेज और बारीक आवाज^F निकलना; २. a. कर्कश, उग्र, कर्णकटु, कर्णवेधी, तीक्ष्ण ( *~note*), तीव्र, कटु, परुष, उत्तीव्र, किर्र, पतली और महीन, तेज और बारीक (आवाज^F); (ला०) अप्रिय, विरक्तिकर, अरुचिकर; दुराग्रही, हठी, हठीला, जिद्दी, अड़ियल; शिकायती।

**shrillness** –'निस् n. (ध्वनि^Fकी) कर्कशता^F, कर्ण-कटुता^F, परुषता^F, तीक्ष्णता^F, बारीकी^F, तेजी^F; (ला०) कटुता^F, अरुचिकरता^F।

**shrimp** श्रिम्प्' १. n. चिंगट, समुद्री केकड़ा, झींगेकी जाति^Fका समुद्री जन्तु, श्रिम्प; जलवृश्चिक, चिंगरी, इंचा, इंचाक; वामन, बौना, नाटा या ठिगना आदमी; २. v. i. श्रिम्प पकड़ने जाना, चिंगरी शिकार करना।

**shrimper** –'पर् n. श्रिम्पशिकारी, श्रिम्पको मारनेवाला।

**shrimpish** –पिश् a. ईषद्वामन, वामन-सा, बौना-सा।

**shrine** श्राइन् १. n. चैत्य, तीर्थस्थान, पावनस्थान, देवायतन, पुण्यस्थान, मन्दिर, मठ, बलिदानभूमि^F, वेदी^F, छतरी^F; स्मृतिस्थल, पवित्र स्मारक, यादगार^F; महात्माकी सुन्दर समाधि^F, मढ़ी^F, मकबरा, दरगाह^F, मजार, रोजा; अस्थि मंजूषा^F, सन्तोंके देहावशेषका सन्दूक; २. v.t. (का०) स्मारकके रूपमें सुरक्षित रखना, पवित्र वस्तु^Fको मन्दिर या मठमें रखना, पवित्र अवशेषको मंजूषा^Fमें रखना।

**shrink** श्रिन्क्' १. n. (का०) आकुंचन, संकुचन, संकोच, सिमटन^F, सिकुड़न^F, सिकोड़न, झिझक^F; २. v.t. & i. (p. *shrank*, *shrunk*; p.p. *shrunk*, *shrunken*) आसंकोचन होना, संकुचित होना, आकुंचित होना, छोटा होना, सिकुड़ना, सिमटना, ठिठुरना, झुर्रियाँ^F पड़ना (*his face has a shrunken look*); (फलालेन आदिको) और छोटा करना, सिकुड़ा देना; कामसे जी चुराना, बचना, भागना, कतराना, दामन चुराना, धता बताना; हट्टा लेना; विमुख होना, संकोच करना, पीछे हटना, टलना, हिचकना, कतराना, झिझकना, ठिठकना; *~ into oneself* संयत होना, मौन होना, गुमसुम होना।

**shrinkable** –'कबॅल् a. संकुचित होने योग्य, सिकुड़ने योग्य।

**shrinkage** –किज् n. आकुंचन, आसंकोच, **संकोचन, संकुचन, सिकुड़न**^F, सिकोड़न^F; आकार या संख्या^Fमें घटी^F, कमी^F;

~ allowance, ~ limit, ~ pressure, ~ ratio.

**shrinker** –कर् n. संकोची व्यक्ति, सहमनेवाला आदमी।

**shrinking** –किंग् n. सिकुड़ना।

**shrive** श्राइव्' v.t. (p. *~d*, *shrove*; p.p. *~d*, *~n*) (पश्चात्ताप या प्रायश्चित्तकर्ताका) पादरीके समक्ष

पापोंसे मुक्ति^F के हेतु आत्मसमर्पित करना; (पादरी द्वारा) पापकी स्वीकृति^F सुनना, पाप श्रवण करना, प्रायश्चित्तकी विधि^F बताना तथा पापोंसे मुक्ति^F देना।

**shrivel** श्रि'वॅल् v.t. & i. वलिकुचन होना, संकुचित होना या करना, झुर्री^F पड़ना या डालना, झुलसना या झुलसाना, सिकुड़ना या सिकोड़ना, सिमटना; परिम्लान होना, मुरझाना, सूख जाना या सुखाना, चुरमुर हो जाना या कर देना।

**shrivelled** –ड् a. वली, वलिकुंचित, आकुंचित, झुर्रीदार, सिकुड़नदार; परिम्लान, सिकुड़ा हुआ, मुरझाया हुआ।

**shroff** श्रॉफ़्' १. n. (सुदूरपूर्वमें) खोटे सिक्के छाँटनेवाला; धनागार-स्वामी, महाजन, सर्राफ़, बैंकर; २. v.t. (सिक्केकी) जाँच^F करना, परख^F करना; सर्राफ़ी^F करना।

**shroffage** –फ़िज् n. सर्राफ़ी^F, मुद्रापरीक्षण; मुद्रापरीक्षा^F के लिए नियुक्त आयोग।

**shroud** श्राउड् १. n. पिधान, आच्छादन, आवरण, पर्दा, गिलाफ़, लिहाफ़, ओढ़नी^F, चादर^F (*wrapped in a ~ of mystery*); शवपरिधान, शवाच्छादनी^F, शवाच्छदन-वस्त्र, प्रेतवस्त्र, कफ़न; (pl.) (नौवि०) बरांडल; जहाजके मस्तूलोंकी रस्सियाँ^F; २. v.t. रूप परिवर्तित करना, ढँक लेना, छिपा देना, सूरत^F बदल देना; कफ़न डालना, शव^F को गाड़नेके लिए चादर^F से ढाँकना, चादर^F उढ़ाना।

**shroudless** –'लिस् a. आच्छादनहीन, आवरणहीन, बेपर्दा; शवाच्छादनीरहित, बेकफ़न।

**shroudy** –'डि a. प्रश्रयदायी, ढाँकनेवाला, आवरणपूर्ण।

**shrover** श्रोवर् n. (ईसाई०श्रोवटाइडके) गायक बालिका^F, गायक बालक।

**Shrovetide** श्रोव्'टाइड् n. श्रोवटाइड (लेण्टके ठीक पहलेका काल)।

**Shrove Tuesday** श्रोव्ट्यूज्'डि n. (ईसा०) प्रायश्चित्त मंगल, ऐश बुधवार (Ash Wednesday) के पूर्व का दिन या अन्य पूर्ववर्ती दिन।

**shroving** –विंग n. श्रोवटाइड-उल्लास, श्रोवटाइड-उत्सव मनाना।

**shrub**[1] श्रब्' n. बाल वृक्ष, (कृषि०, वन०) क्षुप (~ *layer*), गुल्म, झाड़ी^F; ~ seedling नवक्षुप, बाल झाड़ी^F।

**shrub**[2] n. जूषमदिरा^F, फलोंके रस तथा मद्य-सारसे तैयार एक प्रकारका पेय।

**shrubbery** श्र'बॅरि n. वनी^F, गुल्मोद्यान, गुल्मवाटिका^F, झाड़ियाँ^F।

**shrubbiness** –बिनिॅस् n. गुल्माकीर्णता^F, गुल्मावृत्तता^F, गुल्माच्छादिता^F, गुल्ममयता^F, झाड़ीदार होना।

**shrubby** –बि a. गुल्मावृत, गुल्ममय, क्षुपीय, क्षुपवत, क्षुपाकीर्ण, झाड़ीदार; ~ basil रामतुलसी^F, ~ stalwart लवणिका^F, लोनी^F।

**shrug** श्रग्' १. n. स्कन्धधूनन, स्कन्धसंकोच, कन्धा चढ़ानेकी मुद्रा^F या अवस्था^F; २. v.t. & i. (कन्धोंको) उठाना या उचकाना, (उदासीनता^F, निरादर, परेशानी^F आदिको प्रकट करनेके लिए) कन्धे चढ़ाना, कन्धियाना; सहमना।

**shrunk** श्रन्क्' SHRINK का भू० का०।

**shrunken** –'कॅन् SHRINK का० भू० कृ०।

**shuck**[1] शक्' n. तुषी^F, भूसी^F।

**shuck**[2] v.t. तुषी^F पृथक् करना, भूसी^F निकालना।

**shucks** शक्स्' int. व्यर्थ ! बेहूदा ! बेकार !

**shudder** श'डॅर् १. n. स्फुरण, अंगकम्प, प्रकम्प, प्रकम्पन, वेपथु, वेपन, रोमांच, कँपकँपी^F, थरथरी^F, थरथराहट^F, दहल^F; २. v.i. (भयादिसे) कम्पित होना, (आतंक, भय, विक्षोभ या शीतके कारण एकाएक) काँपना, कँपकँपी^F लगना, थरथराना, थर्राना, रोंगटे खड़े हो जाना, दहल^F जाना; अत्यधिक विद्वेष जगना, तीव्र विक्षोभका अनुभव होना, संकोच होना, सहम जाना (*I ~ to think what might happen*)।

**shuddering** –रिंग् १. n. = SHUDDER. २. a. सकम्प, काँपता हुआ, थर्रानेवाला।

**shuffle** श'फ़ॅल् १. n. पाद-घर्ष, नाचमें पैरोंके घसिटनेकी तीव्र गति^F, रगड़^F, सरकन^F, खिसकन^F, घिसटन^F, लड़खड़ाहट^F; स्थिति-परिवर्तन, उथल-पुथल^F, उलट-फेर; पत्तोंका फेंटना; पहलू बदलना, हेरा-फेरी^F; छल, चातुरी^F, धोखा, गोलमाल, चालाकी^F, बुत्ता, टालमटोल^F, चाल^F, चकमा; २. v.t. & i. सरकते हुए या घसिटते हुए या खिंचते हुए या कठिनाई^F के साथ चलना; मुश्किलसे खिसकना, घसिटना, रगड़ना (~*s his* or *with his, feet*); अस्थिर होना, बारबार पहलू बदलना; (शा० या ला०) विकल या अधीर रहना, अशान्त रहना, एक बात^F पर न टिकना, दुहरी बात^F करना, द्व्यर्थी बात^F करना, गोलमाल करना, गिरगिटकी तरह रंग बदलना, डाँवाडोल होना; गड्डमगड्ड करना, मिलाना, उतारना या खिसकाना, सरकाना, भार उतारना या रखना (~ *off responsibility upon others*); double ~ दुहरा विक्षेप, दुहरी रगड़^F, पहले एक पैर फिर दूसरा पैर घिसटना (नाचमें); ~ *cards* पत्ते मिलाना, ताश फेंटना; चीजों^F का क्रम बदल देना, मिलाना, घालमेल करना, गड्डमगड्ड करना; ~ *the cards* (ला०) अंगोंको परिवर्तित करना, पुर्जे बदल डालना; नयी नीति^F को चलाना, उलट फेर करना; *to ~ off* स्थगित कर देना, टालना; धक्का देकर बगल^F कर देना, बगल^F ढकेल देना।

**shuffler** –लॅर् n. प्रवंचक, छद्मवृत्ति, छली; खिसकनेवाला, अस्थिर स्थितिवाला, गिरगिटकी भाँति रंग बदलनेवाला, गोल या दुहरी बात^F करनेवाला।

**shuffling**[1] –लिंग् n. (नृत्य इत्यादिमें) पादघर्षण, पादसंघर्षण, पैर रगड़ना, पैरोंकी रगड़^F; संक्षोभ, उथल-पुथल^F; वंचना^F, छल, दुराव।

**shuffling**[2] a. कितव, कपटी, कुटिल, छली, वंचक, धूर्त; ~ gait शिथिल गति^F।

**shun**[1] शन्' v.t. परिहार करना, वर्जन करना, सम्पर्क

न रखना, पृथक् रहना, दूर रहना, अलग रहना, बचना, कतराना, पास न जाना, बात^F न पूछना, टाल जाना, कानपर हाथ रखना, नाम न लेना, पास न फटकना, भागना, परहेज करना, किनारा करना, पल्ला बचाना, पहलू बचाना।

**shun²** int. = ATTENTION !

**shunless** शन्'लिस् a. (का०) प्रिय, रुचिकर, चारु, अच्छा, अपरिहार्य।

**shunt** शन्ट्' १. n. **पार्श्वपथन**, पार्श्वायन, अपचालन, पटरी^F बदलना; ~ feed **बाह्यपंथ पोषण**; (विद्यु०) पार्श्ववाहक, (भौ०) **पार्श्ववाही**, (विद्युत्धारा^F के किसी अंशको अन्य दिशा^F में फेरनेके लिए कुण्डली^F के दो बिन्दुओंको) जोड़नेवाला विद्युच्चालक; T.; २. v.t. & i. (रेलगाड़ी^F या इंजन आदिका दूसरी गाड़ी^F के लिए लाइन^F छोड़कर) पार्श्वायन करना, बगल^F की पटरी^F पर जाना, शण्ट करना, पटरी^F बदलना; (रेलगाड़ी^F या विद्युत्धारा^F को) पार्श्वबद्ध करना, दूसरी ओर संचालित करना, लाइन^F बदलना; किनारे होना, रास्ता छोड़ना; (व्यक्तिको) निष्क्रिय रहने देना, क्रियाहीन छोड़ देना, बेकार कर देना, ताकपर बिठा देना; किसी विषयपर विवादको स्थगित करना, किसी योजना^F को छोड़ देना या टाल देना, रोक देना; ~ feed **बाह्यपंथपोषण**;

~ dynamo, ~ resistance, ~ signal, ~ wire, ~-wound.

**shunter** –'टर् n. अपचालक, पटरी^F बदलनेवाला, लाइन^F बदलनेवाला।

**shunting** –टिंग् १. n. पार्श्वायन, अपचालन, अपनयन, हटाना; **शंट करना**, T.; २. a. अपचालक, बदलनेवाला (~ *engine*);

~ charge, ~ engine, ~ facility, ~ limit, ~ locomotive, ~ neck, ~ operation, ~ side, ~ signal.

**shut¹*** शट्' v.t. & i. (*shut*) कमरेके किवाड़ बन्द करना, खिड़की^F लगाना, सन्दूकका ढक्कन लगाना; आँख^F मींचना, मुँह मूँदना; (द्वार, खिड़की^F का चौखटा, ढक्कन, ओंठ आदि) बन्द करना*, मूँदना, भेड़ना, उटकाना; (मनुष्य, ध्वनि^F आदिको) द्वार या ओंठ बन्द करके भीतर कर लेना, द्वार कसकर लगाना, कोठरी^F में बन्द करना या बाहर निकालकर दरवाजा लगाना (~ *the door behind him*); वंचित करना, निराश करना; (दाँत या चाकूको) बन्द करना (~ *his teeth, a knife*, etc.); निवारण करना, अवरोध करना, रोक रखना; द्वार बन्द करते समय दबा देना, मुँदना, भिचना (~ *his finger into the door hinge*); बन्द हो जाना, बँध जाना, बन्द अवस्था^F में झूमना या गिरना या सिकुड़ना (*the door ~ with a bang*); ~ down (श्रम०) **कामबन्दी**^F; *be ~ of* person (ग्रा०) पीछा छूटना; ~ *down* खिड़की^F के चौखटोंको खींचकर बन्द करना; (फैक्टरी^F आदिका) काम बन्द करना या होना; ~ *in* (पहाड़ियों, घरों, समुद्र आदिका) मार्ग अवरुद्ध करना, निकास रोकना, रास्ता बन्द करना, घेरना, अज्ञाता बनाना; ~*-in personality* अन्तर्मुखी व्यक्तित्व; ~ *off* (पानी या गैस^F आदिको) बाहर रखना, रोक लेना; समाजसे पृथक् करना, बिरादरी^F से हटा देना; ~ one's *eyes to* आँख^F उठाकर न देखना; ~ one's *ears to* सुनी-अनसुनी करना, कान न धरना; ~ *out* व्यवधान लाना, बीचमें आना, आँखों^F से ओझल करना, आड़^F करना; असम्भव बनाना, सम्भावना^F न रहने देना; रोकना, बाहर करना; ~ *the door upon* असम्भव बनाना, बिल्कुल ही विचार न करना, इन्कार कर देना; ~ *to* अच्छी तरहसे किवाड़ बन्द कर देना या बन्द होना, कसके बन्द करना; ~ *up* (घरके सब द्वार और खिड़कियाँ^F, चटखनी^F, सींकचे आदि) बन्द करना; चुप रहो; भर्त्सना^F द्वारा चुप कर देना, डाँट^F या मुँहतोड़ जवाबसे चुप बैठा देना; ~*up shop* (एक दिनके लिए या स्थायी रूपसे) दुकान^F बन्द करना, सन्दूकको अच्छी तरहसे बन्द कर देना; वस्तु^F को सन्दूक इत्यादिमें रखना; व्यक्तिको बन्दी बनाना, कैद^F करना; हाथ खींचना, हटना, रुकना।

**shut²** a. संवृत, बन्द।

**shute** स्यूट्' n. (इति०) **परनाला**।

**shut-ins** ⊙ = INVALIDS.

**shutter** श'टर् १. n. क्रियागत अर्थोंमें; अवरोधक, (भौ०) **संवारक, गोपक**, बन्द करनेवाला (*speed ~*); T., **कपाट, पट, किवाड़**, तख्ता, झाँप, **झिलमिली**^F, ढुढुआँ; जुड़ी हुई लकड़ी^F की पट्टियों^F या धातु^F की तीलियों^F का ढाँचा; अरगन बाजेका पर्दा या झिलमिली^F; फोटोग्राफी^F के कैमरेके लैंसका ढक्कन; चिक, परदा; २. v.t. झिलमिली^F लगाना, ढक्कन लगाना, झाँप लगाना; *put up the ~s* (स्थायी रूपसे या दिनभरके लिए) व्यवसाय बन्द करना, दुकान^F उठा देना, दुकान^F बन्द करना; ~ speed (भौ०) (कैमरेका) **अपावरणकाल**।

**shuttering** –रिंग् n. (यन्त्र०, परि०) **तख्ताबन्दी**^F, **किवाड़बन्दी**^F।

**shutterless** –र्-लिस् a. बे-ढकनेके, बिना झिलमिली^F के।

**shuttle** श'टल् n. मल्लिक, सूत्रयन्त्र, त्रसर, (यंत्र०) तुरी^F, धोटा, भरनी^F, नली^F, ढरकी^F, फिरकी^F, जुलाहेकी नाल^F, शटिल^F; ~ cock बैडमिण्टनकी चिड़िया^F; ~ train छोटी गाड़ी^F, (थोड़ी दूरतक चलनेवाली) शटिल ट्रेन^F;

~ motion, ~ traffic, ~ valve, ~ wheel.

**s.h.v.** *sub hoc verbo* or *sub hoc voce*, under this word.

**shy¹** शाइ' n. & v. i. (ला०) किसी प्रस्तावपर भड़क उठना, चौकन्ने होना, बिगड़ जाना; चौंकना, उछल पड़ना, चमकना, भड़कना, बिचकना।

**shy²** १. n. पत्थरकी फिकाई^F, पथरयाव; २. v.t. & i. (बोल०) निशानेपर पत्थर मारना, निशाना लगाना, पत्थर आदि फेंकना, उछालना, पथरयाना; उछलना,

भड़कना, चमकना, डरना; *have a ~ at* उपहास करना, चिढ़ाना, मजाक उड़ाना; पानेके लिए प्रयत्न करना; किसी वस्तु^F^को फेंककर निशाना लगाना।

**shy**[3] a. सव्रीड, सलज्ज, लज्जालु, लज्जावान्, झेंपू, शर्मीला; असामाजिक, समुदायसे दूर भागनेवाला, संकोची, दूर रहनेवाला, बचनेवाला, कतियानेवाला, कतरानेवाला, डरपोक; सतर्क, सावधान, होशियार; भीरु, कातर, चौंकनेवाले, चौकन्ना होनेवाले, भड़कनेवाले, चमकनेवाले, भड़कीले, बिचकनेवाले, (जंगली जन्तु, पक्षी, मछलियाँ^F^ आदि); सूक्ष्म, दुर्व्याख्य, दुर्बोध, कष्टसाध्य, दुर्लभ, दुष्प्राप्य, अस्पष्ट, कठिन, बारीक; (ग्रा०) शून्य, खाली हाथ, हारा हुआ (*I'm ~ three quid*); *~ bearing* (कृषि०) हल्की बहार^F^; *fight ~ of* कतराना, बचना; *~ of funds* अर्थविपन्न, अभावग्रस्त, कम पैसेवाला।

**shyer** –'अॅर् n. भड़कनेवाला, बिचकनेवाला।

**Shylock** शाइ'लॉक् n. निष्ठुर, वज्रहृदय, पाषाणहृदय, निर्मम, निर्दयी, क्रूर, कठोर, बेदर्द महाजन।

**shyness** शाइ'निस् n. संकोच, लज्जा^F^, लज्जाशीलता^F^, लज्जालुता^F^, संकोचीपन, शर्म^F^, झेंपूपन, सकुचाहट^F^, शर्मीलापन, भीरुता^F^, भीति^F^, कातरता^F^, डर, डरपोकपन, भड़कीलापन, भड़क^F^, चमक^F^, बिचक^F^, बिचकाव।

**shyster** ⊙ शाइस्'टॅर् n. कितव, वंचक व्यक्ति, प्रवंचक व्यक्ति, छलनेवाला आदमी, ठगनेवाला आदमी; क्षुद्रवृत्तिक, सिद्धान्तविहीन व्यक्ति, थाली^F^का बैंगन।

**si** सी' n. संगीतका सातवाँ सुर, नी।

**S.I.** Shops Inspector; Signal Inspector; Society Inspector; South India; Sub-Inspector; Supplementary Instructions.

**Si** Silicon.

**S.I.A.A.** Society of Incorporated Accountants & Auditors.

**sialogogue** साइ'अॅलॅगोग् n. (चि०) लालावर्धक, लालास्रावी औषधि^F^, लालोत्सारी ओषधि^F^, लार बहानेवाली दवा^F^।

**Siamese** साइॲमीज़्' १. n. स्यामकी भाषा^F^ या निवासी; २. a. स्यामी, स्यामका; *~ cat* मक्खनके रंगकी लम्बी पूँछवाली जाति^F^की मैले या नीले बिन्दुओंवाली बिल्ली^F^; *~ twins* स्यामी जुड़ुआँ; (ला०) घनिष्ठ मित्र, अभिन्न मित्र, गाढ़े दोस्त।

**sib**[1] सिब्' n. सम्बन्धी, रिश्तेदार; (कृषि०) सहोदर।

**sib**[2] a. सम्बन्धित, रिश्तेवाला; -वत्, -सदृश, -जैसा, की तरह।

**sibilance, -cy** सि'बिलॅन्स्, -सि nn. 'स' ध्वनि^F^; (यन्त्र०) सीत्कार, फुसकार^F^, सिसकारी^F^, सीसी^F^, सनसन^F^।

**sibilant** –न्ट् १. n. ऊष्म वर्ण, सकार वर्ण; (चि०) फुसकार या सिसकारकी ध्वनि^F^; २. a. ऊष्म, सकारध्वनिसम्पन्न, हिस्-हिस् शब्दकारी, फुस्कारनेवाला, सुसकारनेवाला, सनसनदार।

**sibilate** –लेट् v.t. & i. सकारीय उच्चारण करना।

**sibilation** –ले'शॅन् n. ऊष्मता^F^, सिसकारी^F^, सनसनाहट^F^, 'स' ध्वनि^F^।

**Sibling** ⊙ सिब्'लिंग् n. (शिक्षा०) सहोदर।

**sibyl** सि'बिल् n. (इति०) काहिना, भविष्य बतानेवाली वृद्धा^F^, बाजीगरनी^F^, बूढ़ी जादूगरनी^F^; अधार्मिक देवदूतिका^F^, सिद्धा^F^, प्राचीन यूनानके किसी देवताकी प्रतिनिधिरूप सिद्ध स्त्री^F^, स्त्री^F^ पैगम्बर।

**sibylline** –'लाइन् a. भविष्यद्वाणी-समन्वित; देवदूतिकाविषयक, रहस्यात्मक रूपसे देवदूत-सम्बन्धी, देववाक्यसम्बन्धी, (प्राचीन) भविष्यवक्त्री स्त्री^F^के सम्बन्धमें।

**sic** सिक्' adv. एवं लिखित, एतद्वत् मुद्रित, इस प्रकार लिखा या छपा हुआ; *~ itur ad astra* (L) भाग्यका ऐसा पथ है; *~ transit gloria mundi* (L) लौकिक यश या भाग्य इस प्रकार चला आता है; *~ vos non vobis* (L) इस प्रकार तुम अपने लिए प्रयत्न नहीं करते।

**Sicanian** सिके'निअॅन् n. & a. सिसलीके आदिवासी (से सम्बन्धित)।

**siccative**[1] सि'कॅटिव् n. शोषक वस्तु^F^, सुखानेवाली दवा^F^।

**siccative**[2] a. शोषक, सुखानेवाला।

**siccity** –क्'सिटि n. शुष्कता^F^, सूखापन।

**siccum** सि'कॅम् a. (चि०) शुष्क।

**sice**[1] साइस्' n. (पाँसेका) छक्का, छःका अंक।

**sice**[2], **syce** साइस्' n. साइस, सईस, घुड़पाल।

**Sicel, Sikel, Sicilian** सि'सॅल्, सि'कॅल्, सिवयू'लिअॅन् n. सिसलीके मध्यकालीन निवासी।

**Sicelot, Sik-** –से'सिलअॅट्, सिक्-n. सिसलीके यूनानी निवासी।

**Sicilian** –सि'लिअॅन् n. सिसलीका निवासी।

**sick**[1] सिक् v.t. ललकारना (प्रायः आदेशात्मक रूपसे); *~ him!* शिकार मारनेके लिए कुत्तेको ललकारना, लुहाना।

**sick**[2] a. रुग्ण, व्याधिग्रस्त, व्याधिपीड़ित, अस्वस्थ, रोगार्त, रोगग्रस्त, रोगी, बीमार, आजारी, मरीज; (चि०) उत्क्लेशग्रस्त, मितलीसे पीड़ित (*sea ~*); आर्तवेयी, आर्तवकालीन; (*~ person*); खिन्न, तंग, जी भरा हुआ, ऊबा हुआ, पेट भरा हुआ, उकताया हुआ, दिक, परेशान, बेजार (*~ of flattery*); व्यथित, व्याकुल, असन्तुलित, अव्यवस्थितचित्त, सन्तप्त, पीड़ित, उत्तप्त, खिन्न, अप्रसन्न, त्रस्त, अधीर, आकुल, क्लान्त, परेशान, उदास, उचाट, बेचैन, बेमन (*am ~ at heart*); मरम्मत^F^के योग्य, बनवाने-लायक (जहाज); *~-bed* (चि०) रुग्ण शय्या^F^, रोगीका बिछौना; रुग्णावस्था^F^, बीमारी^F^की हालत^F^; *~-benefit* रुग्णावस्था^F^में (अनुपस्थित रहनेपर भी कर्मचारीको) मिलनेवाला भत्ता; *~-call* रोगियोंको पुकारनेका घोष; *~-fallen* व्याधिपीड़ित, अस्वस्थ, रुग्ण, रोगार्त, रोगग्रस्त; *~-headache* पित्तदोषके कारण सिरदर्द; *~-house* चिकित्सालय, औषधालय, अस्पताल; ~

kidneys ⊙ गुर्देकी बीमारी^F; ~-leave रुग्णावकाश, बीमारी^F की छुट्टी^F; S~ Man of Europe तुर्की साम्राज्य; *the* ~ रुग्णजन, रोगी लोग, बीमार लोग; *be, feel, turn,* ~ (आधु० प्रयोगमें) वमनेच्छु होना, वमन करना, कै^F आना या करना;

~ attendant, ~ bay, ~ berth, ~ certificate, ~ diet, ~-feathered, ~ line, ~-list, ~ man, ~ nurse, ~ nursing, ~ parade, ~ person, ~ return, ~ room, ~ siding, ~ wagon.

**sicken** –'कन् v.t. & i. रोगके लक्षण दिखलाई पड़ना, रुग्ण करना या होना, पीड़ित होना, बीमार होने लगना, जी बुरा होना (*child ~s for something*); मचली^F उत्पन्न करना, मतली^F मालूम होना, जी बिगड़ना, कै^F-सी आना; घृणा^F पैदा करना, खिन्न होना, खिन्न बना देना, निराश कर देना, नाक^F में दम कर देना, थका देना, उकता देना, दिक कर देना, दिल खट्टा होना।

**sickener** –नॅर् n. विरक्ति^F उत्पन्न करनेवाला, उकता देनेवाला, दिल खट्टा करनेवाला।

**sickening** –निंग् a. घृणार्ह, घृणास्पद, बीभत्स, खिन्नकारी, निराशकारी, नाक^F में दम करनेवाला, उकता देनेवाला, दिल खट्टा कर देनेवाला (*a ~ sight*)।

**sickish** –किश् a. ईषद्रुग्ण, ईषद्व्याधिग्रस्त, किंचित् अस्वस्थ, किंचिद्रोगार्त, कुछ बीमार-सा, कुछ मरीज-सा; वमनोन्मुख, मचलीवाला।

**sickishness** –निंस् n. ईषद्रुग्णता^F, ईषद्व्याधिग्रस्तता^F, किंचित् अस्वस्थता^F, किंचित् रोगार्तता^F; मचली^F, मतली^F।

**sickle** सि'कॅल् n. दात्र, (कृषि०) दराँती^F, दाँती^F, (कृषि०) हँसिया; सिंहराशि^F; ~ bill हँसिया^F के आकारकी चोंचवाला पक्षी; ~-feather मुर्गेकी पूँछ^F का बीचका लम्बा पर; ~-wort सर्वरोगोपयोगी वनस्पति^F, एक पौधा (जिसके विषयमें कहा जाता है कि वह सब रोगोंकी अचूक दवा^F है);

~ clip, ~-hare's-ear, ~ moon, ~ pod, ~-shaped, ~-shaped claws.

**sicklied** सिक्'लिड् a. पीताभ, धूसर, मटमैले रंगका, म्लान रंगका, धूमिल रंगका।

**sickliness** –लिनिंस् n. रुग्णता^F, अस्वस्थता^F, नित्यरोगिता^F, रोगीपन, पिण्डरोगीपन; क्षीणता^F, निर्बलता^F, सुस्ती^F।

**sickly** –लि १. v.t. रोगी-जैसे पीले रंगसे ढकना, पीला-पीला रंग चढ़ाना; २. a. आरोग्यनाशक, रोगवर्धक, अस्वास्थ्यकर (*~ climate*); वमनकारी, मिचली^F लानेवाला (*~ smell*); रोगजनक, घृणाजनक, वमनोत्पादक; रुग्ण, रोगप्रवण, नित्यरोगी, रोगशील, अस्वस्थ, जन्मरोगी, पिण्डरोगी, बीमार, मरीज; क्षीण, अशक्त, दुर्बल, निर्बल, कमजोर, मरियल; रुग्ण-सा, क्लान्त, मूर्छोन्मुख, क्षीणतन; रोगद्योतक, रोगसूचक, सुस्त, पीला-पीला, रोगी-जैसा, मरीज-जैसा (*~ look*); भावुकतापूर्ण, निर्बलतायुक्त।

**sickness** सिक्'निंस् n. रुग्णता^F, रुग्णावस्था^F, अस्वास्थ्य, अस्वस्थता^F, व्याधि^F, उपताप, विकार, रोग, बीमारी^F, मर्ज; वमन, वमनेच्छा^F, मिचली^F, मतली^F, कै^F।

**sic passim** (L) एवं सर्वत्र, ऐसा ही सब जगह^F।

**sicula** साइ'क्यूलॅ n. असिका^F, छोटी तलवार^F, छुरा।

**siculo-** सिसिली- (*~-Arabian*)।

**side**¹* साइड्' n. (दोमेंसे एक) ओर*, (प्रा० भू०) पार्श्व, दिशा^F, ओर^F, तरफ^F*, पहलू, बगल^F, रुख (*two ~s of a sheet of paper, board,* etc.); मनुष्य या पशुका एक पक्ष, दाहिना या बायाँ भाग, पसली^F, पार्श्व, (ग०, भौ०) पक्ष, पक्खा, (*two ~s of house*); तल, सतह^F (*cube has six ~s*); भुज, (ग०, भौ०) भुजा^F (*opposite ~s of a parallelogram*); मुड़नेवाला भाग, पार्श्वभाग, द्रव्य (*right ~*); प्रान्त, उपान्त, सीमान्त, सीमा^F, अन्त, छोर, किनारा, सिरा (*~ of a room*); (गुण०) पक्षीय; अधीन; विभाजक रेखा^F के परे, उस ओर, आगे, पार, दायीं ओर, बायीं ओर (*on this ~ of the Alps*); किसी वस्तु^F का आंशिक पक्ष या रूप, विभिन्न पक्ष (*study all ~s of question*); (राजनीतिक खेल आदिमें) युद्धमें विरोधियोंके दो दलोंमेंसे एक दल, पक्ष, गुट (*the Lord is on my ~*); वंशक्रम, वंशपक्ष, मातृपक्ष या पितृपक्षका (*well descended on the mother's or maternal ~*); (बिलियर्डमें एक ओर गेंद^F पर चोट^F मारनेसे उत्पन्न उसकी) घूमनेकी गति^F, गेंद^F का घुमाव; (ग्रा०) आत्मगौरवकी धारणा^F, दर्प, दम्भ, अभिमान, बड़प्पनका भाव, घमण्ड, डींग^F, अकड़^F (*puts on, has too much,* ~); ~-arms तलवारें^F या संगीनें^F; बाजूका पुर्जा, ~-bet (ताशमें) आपसी पण, बाजी^F, शर्त^F; ~ board भोजनागारमें किनारे लगी हुई मेज^F; ~ box नाट्यशाला^F में एक ओर दर्शकोंका स्थान या खाना; किनारेके डब्बेमें बैठनेवाले दर्शक; ~ burns ⊙ पार्श्व-श्मश्रु^F, बगल^F की दाढ़ी^F; ~-check ⊙ लगाम^F; ~-dressing कृषि बगल^F या बाजूसे खाद^F देना; ~ door पार्श्वद्वार, (रेल०) बगल-द्वार, बगलका दरवाजा, मुख्य द्वार या मकानकी बगल^F में लगा हुआ दरवाजा; ~ effects (चि०) अतिरिक्त परिणाम (औषधियों^F के); ~ issue पक्षीय कार्य, प्रासंगिक विषय; ~light पार्श्वप्रकाश, एक ओरका प्रकाश, बगल-बत्ती^F, बगल^F की रोशनी^F; (ला०) प्रासंगिक वृत्तान्त या सूचना^F; (नौवि०) चलते हुए जहाजकी बगली रोशनी^F; ~ line पार्श्व-रेखा^F; उपवृत्ति^F, अतिरिक्त व्यवसाय, अतिरिक्त कार्य; ~ look अपांगदृष्टि^F, कटाक्ष; ~ out (रेल०) बगली कटान^F; ~ path पार्श्वपथ, सड़क^F की बगल^F की पटरी^F; ~ post द्वार-स्तम्भ, छत^F को सँभालनेके लिए बगल^F में लगा हुआ खम्भा; ~-scuttle (नौवि०) मूका; ~-slip पहियेकी फिसलनेकी क्रिया^F या फिसलन^F; (वैमा०) सामने चलनेकी अपेक्षा टेढ़ा चलना, बगली चाल^F चलना; पेड़की नयी शाखा^F; (ला०) अवैध सन्तान^F; एक पक्ष, रंगमंचका

पार्श्व भाग, बगल^F का हिस्सा; ~-splitting विनोदपूर्ण, खूब हँसानेवाला, पेटमें बल लानेवाला; ~-step किसी गाड़ी^F के भीतर जाने या बाहर आनेकी सीढ़ी^F या पायदान; एक ओरकी चाल^F, बगल^F का कदम; (v.t.) बगल^F की ओर मुड़कर निकल जाना; (ला०) बचा जाना, बचना, टाल जाना; ~-stroke पार्श्वकी ओरसे या पार्श्वकी ओर किया जानेवाला प्रहार, बगली वार या हाथ; आकस्मिक कार्य; तैरनेका ढंग या तैराकी हाथ; ~ tilting (यन्त्र०) डोलना; ~-track पगडण्डी^F; रेल^F की बगल^F की पटरी^F; (v.t.) बगल^F की पटरी^F पर मोड़ना, गाड़ी^F को पटरी^F पर लाना, पटरी^F बदलना; कार्यवाही^F या विचार स्थगित करना, उठा देना, टाल देना ⊙; ~ trip ⊙ स्वास्थ्यार्थ यात्रा^F; ~-view पार्श्व दृश्य, एक ओरका दृश्य; ~walk पार्श्वमार्ग (सड़क^F पर); ~ wind पार्श्ववात, अगल-बगल^F की हवा^F; (ला०) अप्रत्यक्ष साधन या प्रभाव; *Cambridge has a strong* ~ क्रिकेट फुटबाल आदिकी टीम^F; *on one* ~ एक ओर, एक तरफ, बगल^F में; *on the* ~ अतिरिक्त कार्य; *on the right, wrong,* ~ *of forty* चालीस वर्षकी आयु^F से कम या अधिक; *on the wrong* ~ *of the door* दरवाजेके बाहर; *on this* ~ *of the grave* जीवनमें, जीते-जी; संसारमें; *salary on the* ~ ⊙ अतिरिक्त वेतन; *shake* one's ~*s* जी खोलकर हँसना, ठट्ठा मारकर हँसना, ठहाका मारना; *sent him six* ~*s of argument* छः पन्ने लिखकर भेजे; ~ *by* ~ पास-पास खड़े हुए; *take* ~*s* पक्षपात करना, साथ देना, तरफदारी^F करना;

~ band, ~ buckling, ~ branches, ~ cap, ~ car, ~-cast, ~ chain, ~ chain compound, ~ check, ~ clearance, ~ collision, ~ crawl, ~-cut, ~ cutting, ~-dish, ~ ditch, ~ draft, ~-drain, ~ echo, ~ edge, ~ elevation, ~ equation, ~ error, ~ face, ~ flash, ~ framing, ~ grafting, ~ gutter, ~ head, ~-heading, ~ industry, ~ joint, ~ ladder, ~ lamp, ~ light, ~-liner, ~ locks, ~ note, ~ pace, ~ piece, ~ pipe, ~ plate, ~ reaction, ~ road, ~ rod, ~ room, ~-saddle, ~ scraper, ~ screw, ~ seat, ~ section, ~ shade, ~-shelf, ~-skid, ~ slabs, ~ slope, ~ stitch, ~-tube, ~ valves, ~-walk, ~ way, ~ ways, ~-wheel, ~-whiskered, ~ wise.

**side²** v.i. झगड़ेमें किसीके साथ होना, पक्ष लेना, साथ देना, साथ जाना, तरफदारी^F करना।

**side³** a. पार्श्विक, = SIDELONG.

**sided** –डिड् a. पार्श्विक, पक्षीय, भुजीय, ओरका, तरफका, तरफी, बगली।

**sidedness** –नि`स् n. पार्श्विकता^F, पक्षीयता^F, भुजीयता^F, एकतरफापन, बगलीपन।

**sideless** –ड्लिस् a. पार्श्वहीन, पक्षहीन, पक्षरहित, भुजाहीन, बेपहलू, बेबगल; बिना पसली^F के; दिशाहीन; सीमान्तरहित, बिना हाशियेके।

**sideling** –लिंग् a. & adv. = SIDELONG.

**sidelong** –लॉन्ग् १. a. तिर्यग्गति, तिरछा, टेढ़ा; पार्श्विक, पक्षीय, एकतरफा, बगली, प्रवण, ढालू, झुका हुआ; २. adv. पार्श्वतः, पार्श्व या पक्षको, एक ओरको, एक तरफको, तिरछे, टेढ़े-टेढ़े (*move* ~)।

**sider** –डॅर् n. पक्षपाती, दलगत व्यक्ति, पार्टीबाज, तरफदार।

**sidereal** साइडीअॅ'रि`ॲल् a. (भौ०, ज्यौ०) नाक्षत्र, **नाक्षत्रिक**, नक्षत्रपूर्ण, नक्षत्र-सम्बन्धी, तारामण्डल या स्थिर तारासमूह-विषयक (~ *astronomy, revolution*); ~ day नक्षत्र-दिवस, **तारादिवस**, तारेके क्रमिक याम्योत्तरगमनके बीचका काल; ~ time नाक्षत्र काल, (ज्यौ०) **नाक्षत्र समय, तारा-समय**, तारोंकी प्रत्यक्ष दैनिक गति^F का समय; ~ year (ज्यौ०) **नाक्षत्र वर्ष**, पृथ्वी^F का सूर्यके चारों ओर एक पूरी परिक्रमा^F करनेका काल;

~ day, ~ hour, ~ month, ~ noon, ~ period.

**siderographic** सिडॅरॅग्रै'फिक् a. वज्रायसोत्कीर्णिकी-विषयक, वज्रायसोत्कीर्णविज्ञान-विषयक, वज्रायसोत्कीर्णशास्त्र-सम्बन्धी।

**siderographist** –रॉ'ग्रॅफिस्ट् n. वज्रायसोत्कीर्णिकीविद्, वज्राय-सोत्कीर्ण वैज्ञानिक, वज्रायसोत्कीर्णशास्त्री।

**siderography** –फि n. वज्रायसोत्कीर्णिकी^F, वज्राय-सोत्कीर्ण-विज्ञान, वज्रायसोत्कीर्णशास्त्र, स्टील^F पर खुदाई^F की विद्या^F।

**siderosis** सिडि`रो'सिस् n. (चि०) लोहवर्णता^F (शरीरके ऊतकोंकी)।

**sideward(s), -ways** साइड्'वॅर्ड् (ज़), -वेज़् १. aa. पार्श्विक, पार्श्वस्थ, पार्श्वाभिमुखी, पार्श्वका, तरफा, बगलका; २. advv. पार्श्व या बगल^F की ओर या एक तरफसे।

**sidi** सी'डि n. अफ्रीकी, नीग्रो, हबशी, सीदी।

**siding** साइडिंग् n. पार्श्वक, पथिका^F, पार्श्वभूमि^F, रेल^F की **साइडिंग^F**, शण्टिंग के लिए बगलवाली रेलकी पटरी^F; पक्षपात, तरफदारी^F, धड़ाबन्दी^F।

**sidle** साइ'डॅल् v. i. तिर्यक् गति^F से चलना, टेढ़े-टेढ़े चलना, तिरछे चलना, आड़े चलना, दुबककर चलना (डर या चापलूसी^F से)।

**sidy** साइ'डि a. कितव, वंचक, प्रवंचक, ठग, छली, बहानेबाज।

**siege** सीज्' १. n. अवरोध, पर्यवरोध, सैन्यवेष्टन, (का०) घेरा, किलाबन्दी^F, घिराई^F, मुहासरा; घेरेकी अवधि^F, घिराव, घेरना या घेरे जाना (प्रायः ला०); (रसा०) **भट्ठी तल, भट्ठी बेंच**; २. v.t. विवश करना, फुसलाना, दबाव डालना, मजबूर करना; घेरना, (प्रा०) सेना^F से घेर लेना, वेष्टित कर लेना, घेरा डालना; ~-gun बड़ी तोप^F, घेरेकी तोप^F; ~-train मुहासरेका तोपखाना

इत्यादि; *lay ~ to* घेरा डालना, घेरना; *push the ~* घेरेको दृढ़ता^F^से चालू रखना; *raise the ~ of* घेरा तोड़ देना, घेरा उठा देना; प्रयत्न त्याग देना; stand ~ घेरा डालनेवालोंको रोकना ।

**sienna** सिॲ`नॅ n. गेरू-जैसी मिट्टी^F^ ।

**sierra** –रॅ n. आरेके दाँतोंकी भाँति लम्बी ऊँची-नीची पर्वत-शृंखला^F^; स्पेनकी समुद्री खाद्य मैकरल मछली^F^ ।

**siesta** –स्ट्ॅ n. (उष्ण देशोंमें) मध्याह्नका विश्राम, दुपहर^F^का आराम ।

**sieve** सिव्' १. n. रहस्यों या भेदोंको न छिपानेवाला व्यक्ति, पेटका हलका, भड़भड़िया; (वन०, रसा०) चलनी^F^, चालनी^F^, छलनी^F^, छन्ना; छान, नाप^F^ या तौल^F^की टोकरी^F^ या डलिया^F^, नपना, पल्ली^F^, २. v.t. छलनी^F^से पछोरना, चलनी^F^से छानना या निकालना;

~ analysis, ~-cell, ~ element, ~ field, ~-frame, ~ method, ~ number, ~ plate, ~ tissue, ~ tube, ~ tube issue, ~ wood.

**siffle** सि'फ़ॅल् v. i. सिसकारना, सीटी^F^ बजाना, सीटी^F^ देना, सीटी^F^ बजाकर संकेत करना ।

**siffleur** सीफ़्लर्' (F) n. सिसकारनेवाला आदमी, सीटी^F^ बजानेवाला संगीतज्ञ, सीटी^F^ बजानेमें दक्ष व्यक्ति; श्री कस्तूरिका^F^ ।

**siffleuse** –ल्यूस n. सिसकारनेवाली स्त्री^F^, सीटी^F^बजानेमें निपुण स्त्री^F^ ।

**sift** शिफ्ट्' v.t. & i. (छलनी^F^से) छालना, चालना, छलनी^F^से पछोरना, चम्मचमें चीनी^F^को छानना, बढ़िया भागको अलग निकाल लेना, अच्छा और कूड़ा अलग करना, बीनना, फटकना; (बर्फ^F^, प्रकाश आदिका) छन-छनकर गिरना; चरित्रका विश्लेषण करना; (प्रमाण, तथ्यों आदिके) विवरणोंका सूक्ष्म परीक्षण करना, छानबीन^F^ करना, जाँचना, जाँच-पड़ताल^F^करना, बारीकी^F^से देखना ।

**sifter** –टॅर् n. चालक, पछोरनेवाला, बीननेवाला, फटकनेवाला; चालनी^F^ ।

**sifting** –टिंग् n. चलनी^F^से अलग करना, चलनी^F^से छानना, चालना; शोधन, छँटाई^F^; (pl.) चालकर निकाली हुई बेकार वस्तु^F^, छान, चोकर ।

**sigh** साइ'n. उच्छ्वास, दीर्घ निश्वास, गहरी साँस^F^,हाय^F^, आह^F^; २. v. t. & i. उच्छ्वास लेना, दीर्घ निश्वास छोड़ना, उसास^F^ लेना, ठण्डी साँस^F^ लेना, उसाँस^F^ भरना, आह^F^ भरना (कष्ट, मुक्ति^F^ आदिकी अवस्था^F^में); इच्छित या खोयी हुई वस्तु^F^ या व्यक्तिके लिए लालायित होना, लालसा^F^ करना, उत्कट इच्छा^F^ होना, सिसकना, कुढ़ना; दुःख प्रकट करना, लम्बी साँस^F^ लेकर चिन्ता^F^ या सन्तोष-का भाव प्रकट करना; (वायु^F^ आदिका) दीर्घ निश्वासकी भाँति शब्द करना, हवा^F^का सन-सन चलना ।

**sigher** –ॲर् n. उच्छ्वासी व्यक्ति, दीर्घ निःश्वासी व्यक्ति, उसाँसी आदमी, आह^F^ भरनेवाला आदमी ।

**sight**[1] साइट् n. वीक्षण या दृष्टि-शक्ति^F^, दर्शन-शक्ति^F^, (चि०) दृष्टि^F^, जोत^F^, बीनाई^F^, नजर^F^, निगाह^F^; वीक्षण, प्रेक्षण, दृष्टिकोण, विचारक्रम, वीक्षण-पद्धति^F^, विलोकन, साक्षात्कार, **दर्शन**, दरस, देखना (*the ~ of her distress unmanned him*); देखने या सोचनेका ढंग, सूझ^F^; **दर्शा, तकनी**; वीक्षण सीमा^F^, दृष्टि-पथ, दृष्टिक्षेत्र, दृष्टि-प्रसार; दृश्य, दृष्ट पदार्थ, दर्शनीय या देखने योग्य स्थान; प्रदर्शन, आलोक, कौतुक, चमत्कार, खेल, तमाशा, शो (*a sad ~ awaited us*); वीक्षणयन्त्र या बन्दूक^F^का ठीक लक्ष्य या निशाना (*forgot to put up the leaf of his back ~* बन्दूक^F^ दागनेमें); बहुत अधिक मात्रा^F^ या परिमाण, बहुत ही बड़ी राशि^F^ (*will cost ~ of money*); second ~ अन्तःचक्षु, भीतरकी दृष्टि^F^, अन्तःकरण; short ~(ला०) विवेक-बुद्धि^F^-की त्रुटि^F^, अदूरदर्शिता^F^का अविचार, ओछा विचार; ~-bill (का०) **दर्शनी हुण्डी**^F^; ~ post **मार्ग-पट्ट**; ~ seeing **सैर-सपाटा**; ~ writer **पट्टलेखक, पटि्टका लेखक**; ~-singing लिपि^F^से कण्ठ्यसंगीतका पाठ; ~worthy दृश्य, दर्शनीय, देखने योग्य; *a ~ for sore eyes* दर्शनीय, प्रियदर्शी, मनोहर, सुन्दर, सुहावना पदार्थ या व्यक्ति; *at first ~* प्रथम दर्शनपर, पहली दृष्टि^F^में, पहली नजर^F^में; *at, on, ~* दृष्टिगोचर होते ही, देखते ही, नजर^F^ आते ही; *catch ~* देखने लगना, दीखना; *lose ~ of* दृष्टि^F^में न आना, न दिखना; *get a ~ of* किसी प्रकार दर्शन पा लेना, एक झलक^F^ पा लेना, देख लेना; *his face is a perfect ~* उसकी मुखाकृति^F^की विचित्र अवस्था^F^ है, अजीब सूरत^F^ बनी है; *is in ~* दृश्य, दर्शनीय, दृष्टिगोचर, दृष्टिगत; *out of ~* अदृश्य, अदर्शनीय, दृष्टिके परे; *know by ~* केवल बाह्याकृति^F^से परिचित होना; बाहरी रूप जानना, ऊपर-ऊपरसे जानना; *long, short* or *near*,~दूर दृष्टि^F^, अदूर दृष्टि^F^या समीप दृष्टि^F^; *loss of ~* दृष्टिलोप, दृष्टिहानि^F^, दृष्टिहीनता^F^, अन्धा होना, आँखें^F^ खोना; *make a ~ of* oneself विचित्र प्रकारके वस्त्र धारण कर भडुआ बनना, स्वाँग बनना, कौतुकपूर्ण बनना, तमाशा बनना; *out of my ~!* आँखों^F^से ओझल हो, सामनेसे हट जाओ, दूर हो; *out of ~ out of mind* आँख^F^की ओट^F^ पहाड़की ओट^F^, आँख^F^से ओझल, दिलसे दूर; *play music at ~* बिना पूर्व-अभ्यासके गाना-बजाना; *put out of ~* दृष्टि^F^से परे रखना, छिपाना, नजर^F^से बचाना, नजरअन्दाज रखना; *take a ~ (of, at)* (ग्रा०) किसीको चिढ़ानेके लिए नाक^F^पर अँगूठा रखकर पूरा पंजा फैलाना;

~ bill, ~ draft, ~ entry, ~ exchange, ~-feed lubricator, ~ hole, ~-playing, ~ rail, ~ rate, ~ rule, ~ setting, ~-singer, ~ test, ~-testing types, ~ vane.

**sight**[2] v.t. वीक्षण-यन्त्रके द्वारा (तारों आदिका) पर्यवेक्षण करना, ध्यानसे देखना, जाँचना; दृष्टिगत होना, साक्षात्कार होना, दिखाई देना, समीप आनेपर दीखना, सामना होना, सामने पड़ना, नजर^F^ आना या पड़ना (*~ land, game*); बन्दूक^F^ आदिमें मक्खी^F^ लगाना, बाँधना; मक्खी^F^ ठीक बैठाना; बन्दूकों^F^की मक्खी^F^के सहारे

लक्ष्य बाँधना, निशाना लगाना; ~*ing shot* मक्खी^F को जाँचनेका निशाना।

**sighted** –टि ड a. दृष्ट, दर्शी, दृष्टिवाला, बुद्धिवाला, समझदार।

**sightedness** –निस् n. दर्शिता^F, बुद्धि^F, समझ^F।

**sighter** –टॅर् n. प्रयोगात्मक लक्ष्यवेध, परीक्षणात्मक लक्ष्यवेध, परीक्षणात्मक फायर; (pl.) **दर्जा दुरुस्ती गोलियाँ**^F।

**sighting** –टिंग् n. **निशाना लेना**, निशाना लगाना; दर्शन (~ *tube*)।

**sightless** –ट्'लिस् a. दृष्टिहीन, चक्षुहीन, नेत्रहीन, अन्धा; (काव्य०) परोक्ष, अदृष्ट, अदृश्य।

**sightlessness** –निस् n. दृष्टिहीनता^F, अन्धापन।

**sightliness** –लिनिस् n. प्रेक्षणीयता^F, दर्शनीयता^F, शोभा^F, सौन्दर्य, सुहावनापन, खूबसूरती^F।

**sightly** –लि a. प्रेक्षणीय, दर्शनीय, सुदर्शन, प्रियदर्शी, सुशोभित, सुन्दर, ललित, सुहावना, खूबसूरत।

**sightseeing** –सीइंग् n. दृश्यावलोकन, दृश्य-दर्शन, सुस्थल-दर्शन, प्रकृति-स्थल-दर्शन।

**sightseer** –सीॲर् n. दृश्यदर्शी, दर्शक, दृश्य देखनेवाला, घूमनेवाला, सैर^F करनेवाला।

**sigil** सि'जिल् n. मुद्रा^F, मुहर^F, सील^F; जादूका चिह्न।

**sigillary** –लॅरि a. अंकीय, अंक-विषयक, मुद्रा-विषयक, चिह्न-सम्बन्धी।

**sigillate**–लॅट् a. अंकयुक्त, अंकमय, (इति०) **मुद्रांकित**, मुद्रामय, (चि०) किणयुक्त, चिह्नयुक्त।

**sigma** सिग्'में n. ग्रीक अक्षर σ, स (जो S की ध्वनि^F देता है), **सिग्मा**।

**sigmate**[1] –मेट v.t. अवग्रह या सिग्मा जोड़ना, S जोड़ना।

**sigmate**[2] –मॅट् a. अवग्रह-, सिग्माकार, ग्रीक अक्षर S के आकारका; अर्धचन्द्राकार।

**sigmation**–मे'शॅन् n. (शब्दमें) अवग्रह-लेखन, सिग्मा-योजन, ग्रीक अक्षर S जोड़ना।

**sigmatism** –मॅटिज़्म् n. (अक्षर S का) (चि०) अस्पष्ट और अशुद्ध उच्चारण।

**sigmoid** –मॉइड् १. a. अर्धचन्द्राकार; (वन०) **अवग्रहाकार**, अवग्रहरूप, सिग्माकृति, सिग्माकार, अवग्रह-सदृश, सिग्मा-जैसा, ग्रीक अक्षर S के आकारका; २. n. वक्र (~ *colon*); ~ sinus (चि०) **वक्र शिरानाल**; ~ sulcus (चि०) **वक्र परिखा**^F।

**sigmoidal** –डॅल् a. = SIGMOID.

**sign**[1]* साइन्'n. **चिह्न*** (~ *convection*), निशान*; प्रतीक, प्रतीकात्मक या सांकेतिक चिह्न, किसी शब्द या पदसमूहके लिए प्रयुक्त लिखित चिह्न, निशान (*a sacrament is an outward and visible ~ of an inward and spiritual grace*); सम्भावित या अनुमानित निदर्शन, लक्षण, शकुन, अभिज्ञान, प्रमाण (*violence is a ~ of weakness* or *that one is weak*); ध्वज, झण्डा; प्रत्याभूति^F, खातरी^F, गारण्टी^F; मित्रशत्रुभेदकारक सांकेतिक शब्द; अलौकिक शक्ति^F की द्योतक विस्मयकारी घटना^F, अलौकिक बात^F; (निदान०) रोगके चिह्न, प्राकृतिक या परम्परागत संकेत-चिह्न; शारीरिक चेष्टा^F, भंगिमा^F, भाव, इंगित, संकेत, सैन, इशारे, सैनकानी^F (*(gave him a ~ to withdraw)*; (गणि०) **राशि**^F (~ *of zodiac*); हस्ताक्षर; ~ and countersign गुप्त या भेदपूर्ण परस्पर परिज्ञान, हस्ताक्षर-प्रति-हस्ताक्षरकी पहचान^F; ~board नामपटल; संकेतफलक, संकेतपट्ट, साइनबोर्ड; ~ language संकेतभाषा; ~ manual स्वाक्षर, अपने हस्ताक्षर, दस्तखत; ~ painter, ~ writer नामपट्टिका^F का रंगकार, नामपट्टी लेखक, साइनबोर्ड रँगनेवाला, पेण्टर; ~post नाम-स्तम्भ (जो सड़कों^F के चौराहोंपर स्थानोंकी नामावली^F के साथ लगे रहते हैं), साइन पोस्ट; ~s of the times सामयिक गतिविधियों^F की प्रवृत्तियों^F की सूचक वस्तुएँ^F, समयके लक्षण; the ~ of the Cross क्रासका चिह्न; *make no ~* प्रतिवाद या विरोध न करना, अचेतन जान पड़ना, असावधान प्रतीत होना, चूँ न करना, जरा न हिलना, टससे मस न होना, लीचड़ दिखायी देना, कोई संकेत या निर्देश न देना।

**sign**[2] v. t. & i. अंकित करना, चिह्नित करना, निशान बनाना; (का०) **हस्ताक्षर करना**, अपना नाम हस्ताक्षरके रूपमें लिखना; (सम्पत्ति^F, अधिकार आदिको) अपने हस्ताक्षरके द्वारा प्रमाणित करना, रसीद^F देना; सही करना; हस्ताक्षर करके नौकर रखना, चाकरी^F में लेना; इंगितोंमें बात^F कहना, इशारेसे कहना (*~ed to me to come*); (किसी पत्र, कार्य, दृश्य, लेख, पुस्तक^F, प्रार्थना-पत्र आदिपर) स्वाम्य या स्वीकृति^F के लिए हस्ताक्षर करना या चिह्न बनाना, अपना प्रमाणित करना (*the will had never been ~ed*); ~ *off* अन्तमें हस्ताक्षर करना; ~ *on* आरम्भमें हस्ताक्षर करना।

**signable** –नॅबॅल् a. अंक्य, अंकनीय, चिह्ननीय, निशान करने योग्य; हस्ताक्षरणीय, सही करने योग्य, दस्तखत करने लायक।

**signal**[1] सिग्'नॅल् १. n. इंगित, संज्ञप्ति, **संकेत**, **संकेतक**, चिह्न, निशान, सैन, इशारा, **सिगनल**, सिकन्दरा; संकेतोंमें व्यक्त सन्देश, सूचना^F (*the ~ was to be the dropping of a handkerchief*); आकस्मिक संकेत, तात्कालिक लक्षण, चेतावनी^F (*the earthquake was the ~ for an outbreak of the primitive instincts*) २. v.t. & i. संकेतके द्वारा किसीको काम करनेके लिए निर्देश करना, संकेत करना, **संकेत भेजना**; संकेतके द्वारा (किसी घटना^F की) घोषणा^F करना, इशारोंमें काम करना, इशारे करना, **सिगनल देना**, सिगनलके द्वारा (आदेश, सूचना^F) प्रेषित करना, खबर^F देना, सिगनल देना, ~-book संकेत-पुस्तक^F (जिसमें जटिल समाचारोंके लिए संकेतोंकी सूचियाँ^F तैयार रहती हैं); ~-box संकेतपट्टी^F, (रेल०) **संकेतक डिब्बा**, **सिगनल बक्स**; सिगनल कोठरी^F; ~ man (रेल०,परि०) **संकेतकार**; **सिगनलमैन**; ~ strength

बेतारके संकेतादानकी शक्ति^F, संकेतन-बल; **संकेत बल, संकेत शक्ति^F**;

~ bay, ~ cabin, ~ centre, ~ clerk ~ code, ~ despatch, ~ experiment, ~ failure, ~ fire, ~ flag, ~ formation, ~ generator, ~ halyards, ~ inspector, ~ key, ~ letter, ~ light, ~ maintainer, ~ mark, ~ office, ~ officer, ~ pistol, ~ platoon, ~ post, ~ red, ~ school, ~ sign, ~ stores, ~ strength, ~ transmission, ~ trimming, ~ unit, ~ wires, ~ workshop.

**signal²** a. विशिष्ट, असाधारण, अपूर्व, असाधारण रूपसे अच्छा या बुरा, महत्त्वपूर्ण, प्रमुख, बड़ा; विलक्षण, समर्थ, प्रशंसनीय, उल्लेखनीय, विख्यात, प्रसिद्ध (*~victory*)।

**signalize** –लाइज़् v.t. विशिष्टता^F देना, महत्त्वपूर्ण अथवा उल्लेखनीय बनाना, ख्यातियुक्त करना, प्रतिष्ठित करना, कीर्तित करना, प्रसिद्ध करना (*his accession was ~d by an amnesty*)।

**signaller** –लॅर् n. संज्ञापक, **संकेतक**, संकेतकार, सन्देशक, संकेत देनेवाला, सिगनल देनेवाला, (रेल०) **तार-बाबू, सिगनलर**।

**signalling** –लिंग् n. **संकेतन**, संज्ञापन, **सिगनल व्यवस्था^F, सिगनल करना**;

~ branch, ~ codes, ~ disc, ~ kit, ~ lamp, ~ mirror, ~ operation, ~ projector.

**signatory** –टॅरि a. & n. (राज०) **हस्ताक्षरकर्त्ता**, स्वाक्षरकारी, (सन्धि^F या समझौतेका) **हस्ताक्षरी**, दस्तखत करनेवाला (*the ~ ies* or *~ powers to the treaty of Berlin*)।

**signature** –च्युॲर् n. स्वाक्षर, **हस्ताक्षर**, प्रथमाक्षर, नामाक्षर, सही; दस्तखत; (ग०) **चिह्नका**; T.(प्रा०) संकेत (*~ tune*), लक्षण, बाह्य चिह्न, स्पष्ट रूप, झलक (*has the ~ of passion, of early death, in his face*); (मुद्रणमें) फर्मेके पहले पृष्ठपर अंकित अक्षर या अंक; (चि०) सेवनविधि^F।

**signed** साइन्ड् a. (निर्दे० ज्या०) **सचिह्न** (*~ numbers*), हस्ताक्षरयुक्त, हस्ताक्षरित (*~ copy*)।

**signer** –नॅर n. हस्ताक्षरकर्ता, सही करनेवाला, दस्तखत करनेवाला।

**signet** सिग्'निट् n. मुद्रा^F, मुद्रिका^F, **राजमुद्रा^F**, छोटी मुहर^F; T. ~-ring (जीव०) **मुद्रा^F**, मुद्रिका^F, मुँदरी^F, मुहरवाली अँगूठी^F; the ~ राजकीय मुद्रा^F, शादी मुहर^F।

**significance, -cy** सिग्नि'फ़िकॅन्स्,-सि nn. वैशिष्ट्य, गुरुत्व, गौरव, प्रतिष्ठा, महत्त्व, उल्लेखनीयता^F, मान्यता^F, कद्र^F *what he thinks about it is of no ~*); अभिव्यंजकता^F, सारगर्भिता^F, (क्रतु०,सांख्य०) **सार्थकता^F**, अर्थपूर्णता^F, अर्थवत्ता^F, अर्थशक्ति^F (*there is no ~ in his eyes*); अभिप्राय, अर्थ, तात्पर्य, भाव, हार्द, मन्तव्य, मानी, मतलब (*those were the words, but what is their ~ ?*);

~ level, ~ limit, ~ test.

**significant** –न्ट् a. विशिष्ट, महत्त्वशाली, प्रभावपूर्ण, प्रभावशाली, प्रचुर, विपुल, महत्त्वपूर्ण, उल्लेखनीय, मान्य, बड़ा (*~ error, exception*); अर्थान्वित, (सांख्य०) **सार्थक**, अर्थपूर्ण, अर्थबोधक, अर्थयुक्त, अर्थगर्भ, सार्थ, अर्थवान्, सारगर्भित, (*is a ~ termination*); व्यंजक, अभिव्यंजक, अभिधायक, सूचक, ध्वन्यात्मक, सांकेतिक, लाक्षणिक, उद्बोधक, आकर्षक;

~ correlation, ~ digit, ~ figure, ~ layer, ~ term, ~ test.

**signification** –के'शॅन् n. तात्पर्य, अभिप्राय, सारार्थ, यथार्थ, अर्थ, भावार्थ, मानी, मतलब; (क०) मूल्यांकन, संवहन, सार्थकता^F, शब्दशक्ति^F; अर्थद्योतन।

**significative** –फ़िकेटिव् a. अर्थविशिष्ट, संकेतपूर्ण, लक्षणयुक्त; द्योतक; = SIGNIFICANT.

**significativeness** –निस् n. अर्थविशिष्टता^F, अर्थवत्ता^F, संकेतपूर्णता^F, लक्षणयुक्तता^F, अर्थयुक्तता^F, द्योतकता^F, अर्थगर्भता^F।

**significator** –टॅर् n. अर्थद्योतक व्यक्ति या वस्तु^F, अभिप्रायी व्यक्ति या वस्तु^F, सारार्थी, भावार्थी, मानी रखनेवाला, मतलब बतानेवाला।

**significatory** –रि a. तात्पर्ययुक्त, अर्थवान्, अर्थयुक्त, सारगर्भित, अभिप्रायपूर्ण, प्रमाणपूर्ण।

**significs** –क्स् n. शब्दार्थशास्त्र, अर्थविज्ञान।

**signified** –निफ़िड् a. व्यक्त, द्योतित।

**signify** –फ़ाइ v.t. & i. महत्त्वका होना, महत्त्वपूर्ण होना, गुरुत्वका होना, मूल्य या वजन रखना; द्योतित करना; अभिप्राय रखना, अर्थ बतलाना, मतलब रखना, मानी देना (*D.D. ~ies Doctor of Divinity*); संकेत करना या सूचक या द्योतक होना, सूचना^F देना, जताना (*a long upper lip ~ies obstinacy*); संवहन करना, व्यक्त करना, प्रकट करना, विख्यात करना (*he ~ied his reluctance, that he could not consent*)।

**signing** साइ'निंग् n. हस्ताक्षरण, हस्ताक्षर करना।

**signor** सीन्'यॉर् (It.) n. (इटलीमें) श्रीमान्, महाशय।

**signora** सीन्यॉरॅ (It.) n. (इटलीमें) श्रीमती^F।

**signoria** रिॲ n. (इति०) इटलीकी नगरपालिका^F।

**signorina** सीन्यॅरी'नॅ (It.) n. (इटलीमें) कुमारी^F।

**sike** साइक्' n. स्रोतक, लघु स्रोत, क्षुद्र स्रोत, छोटा नाला।

**sikh** सीक्', सिक्' n. सिख।

**sikhism** सी(सि)'किज़्म् n. सिखमत, सिखधर्म।

**silage** साइ'लिज् १. n. हरित, रखा हुआ हरा चारा (*~-cutter*); (कृषि०) साइलेज, २. v.t. चारा सुरक्षित रखनेके गड्ढे या बन्द कमरेमें डालना या रखना, = SILO.

**silence** साइ'लॅन्स् १. n. निस्तब्धता^F, मूकता^F, मूक-

भाव, मौन, तूष्णीभाव, **नीरवता**^F, अनालाप, अभाषण, निःशब्दता^F, वाक्कृपणता^F, रहस्यमयता^F, रहस्यपूर्णता^F, गुप्तभाव, वर्णनाभाव, शान्ति^F, चुप्पी^F, चुप्पापन, सन्नाटा, अबोला, **खामोशी**^F (*the ~ of Scripture on the subject*); विस्मृति^F, विसरण, गुमनामी^F (*have passed into ~*); २. v.t. निरुत्तर करना, तर्कसे चुप करना, बलपूर्वक या जोर देकर चुप करना, शान्त कर देना, मुँह बन्द करना, मुँह तोड़ना, दबा देना (*~ed the enemy's batteries, the best debaters in the House the voice of conscience*); *break ~* बात^F करना, कहना, बोलना; *in ~* चुपके, बिना किसी ध्वनि^F या भाषणके, बिना बोले या आवाज^F किये; *keep-~* शान्त रहना, चुप रहना, खामोश रहना; *put to ~* निरुत्तर करना, खामोश कर देना; *S~!* शान्त रहो, चुप रहो, शोर मत करना, हल्ला मत करो, शान्त ! चुप ! खामोश ! जबान बन्द करो; *~ is gold* सबसे भली चुप; *~ is half consent* मौनं स्वीकृति^F-लक्षणम् ; *~ seldom doth harm* एक चुप सौ संकट टालती है ।

**silenced** –ड् a. रुद्धमुख, शान्त किया गया, चुप किया गया; उपदेश देनेके लिए निषिद्ध; निरुत्तर, निरुत्तरीकृत ।

**silencer** –सॅर् n. ध्वनि-अवरोधक, मूककारी, बन्दूक^F इंजन आदिमें आवाज^Fको धीमी करनेवाला यन्त्र, आवाज-रोक, (भौ०) T.

**silent** –न्ट् a. अनुच्चरित, ध्वनिरहित, नीरव, निःशब्द, निस्तब्ध, अनालापी, शान्त, मौन, मौनी, मूक, निरुत्तर, चुप, खामोश, बेआवाज; अल्पभाषी, स्वल्पभाषी, वाक्कृपण, अनबोल, चुप्पा; चुपचाप, स्तब्ध, गुमसुम, जबानबन्द (*history is ~ upon it*); ~ chain (कृषि०) **दाँतेदार चेन**; ~ film मूक पट, मूक चित्र, **मूक फिल्म**^F, अनबोलती फिल्म^F; ~ letter मूकाक्षर, अनुच्चरित वर्ण; ~ partner⊙ शान्त सहभागी, निष्क्रिय साझीदार (जो व्यवसायकी व्यवस्था^Fमें किसी प्रकारका कोई हस्तक्षेप नहीं करता है); the ~ system शान्ति-नियम, चुप रहनेकी आज्ञा^F ।

**silentiary** –लें न्'शिॲरि n. (न्यायालयमें) शान्ति-व्यवस्थापक अधिकारी ।

**silentness** –'लॅन्ट्-निॅस् n. अनुच्चरितता^F, ध्वनि-राहित्य, नीरवता^F, निःशब्दता^F, निःस्तब्धता^F, अनालापित्व, मौनता^F, मूकता^F, निरुत्तरता^F, खामोशी^F; अल्पभाषिता^F, स्वल्पभाषिता^F, वाक्कृपणता^F, अनबोलापन, चुप्पी^F ।

**Silenus** साइली'नॅस् n. गन्धर्व, मदोन्मत्त वृद्ध पुरुष, मस्त बूढ़ा ।

**silesia** सिली'शॅ n. अवगुण्ठ; पतला पर्देका कपड़ा, सिलीशिया ।

**silex** –लेक्स n. सैकत, सैकजाश्म, सिलिका ।

**silhouette** सिलुॲ'ट्' १. n. तिमिरचित्र, काला पक्ष-चित्र (जिसमें काला रंग भरा जाता है); छायामूर्ति^F, **छायाचित्र** (जो प्रकाशके सामने पर्दे या दीवार^Fपर बनता है); २. v.t. छायाचित्र या काले पक्षचित्र द्वारा प्रदर्शित करना, छायाचित्र बनाना, एकरुखा खाका खींचना; *in ~* काले पक्षचित्र या छायामूर्ति^Fमें देखा गया या बनाया हुआ ।

**silica** सि'लिकॅ n. एक प्रकारका कड़ा पत्थर, (कृषि०, वन०, रसा०) **सेलखड़ी**^F, **सिलिका**, सैकजा;
~ amorphous, ~ basin, ~ brick, ~ capsule, ~ content, ~ dish, ~ dust, ~ gel, ~ gelatin, ~ gels, ~ glass, ~ plate, ~ rod, ~ ware.

**silicate** –कॅट्(a.) –केट् (v.t.) १. a. सैकतीय, (रसा०) **सिलिकेटी**; २. v.t. सिलिका बनाना या मिलाना;
~ cotton, ~ paint, ~ technology.

**silicated** –टिॅड् a. सैकजामिश्रित, सिलिकायुक्त या सिलिका घुला हुआ, सिलिकावाला, **सिलिकेटी** (*~ soap*) ।

**siliceous, silicious** –लि'शॅस् aa. सैकत्य, (रसा०, प्रा० भू०) **सिलिकीय, सिलिकामय**, सिलिका-जैसा;
~ lava, ~ matter, ~ ooze, ~ rock, ~ sinter.

**silicic** –'सिक् a. (रसा०) सैकतिक, सिलिकाका, T.

**siliciferous** –सि'फ़ॅरॅस् a. सैकत्य, सैकजामय, जिसमें सिलिका भरा हो, सिलिका उत्पन्न करनेवाला ।

**silicification** –फ़िके'शॅन् n. प्रस्तरीकरण, सैकजामय, सैकजायित्व, सैकजमिश्रण, सिलिका मिलाना ।

**silicify** –'सिफ़ाइ v.t. & i. प्रस्तरीभूत करना या होना, सैकजायन करना, सैकजा या सिलिकासे पूरित करना या मिलाना, सिलिकामें बदलना ।

**silicle** सि'लिकॅल् n. छोटी छीमी^F या फली^F; (वन०) **कूटपटीका**^F, T.

**silicon** सि'लिकॅन् n. सैकता, एक अधातु तत्त्व-विशेष; T.
~ acid, ~ bronze, ~ copper, ~ dioxide, ~ iron, ~ oxalic, ~ propane, ~ steel.

**silicosis**⊙ –कों'सिस n. सिकतामयता^F, स्फटिक धूल^Fसे उत्पन्न फुफ्फुसका रोग ।

**silicotic**⊙ –कॉ'टिक् n. & a. (चि०) सिकतामय-पीड़ित; सिकतामय-सम्बन्धी, सैकत-रुजा-सम्बन्धी, स्फटिक धूल^Fसे उत्पन्न रोग-सम्बन्धी ।

**siliqua** सि'लिक्व n. (चि०) शिम्बिका^F, छीमी^F, फली^F (छोटी); (वन०) **कूटपटीक**, T.

**silique** लिक्के n. (वन०) **कूटपटीक**, T.

**siliquose, -quous** –वोस, –वॅस n. छोटी फलीदार, छीमीदार ।

**silk*** सिल्क्' n. चीनांशुक, क्षौम, कौशिक, कौशाम्बर, पटाम्बर, पटवस्त्र, रेशमी वस्त्र; (pl.) कौशेय-परिच्छद, रेशमी पोशाक^F; कौशेय, कीटसूत्र, (कृषि०) **पट्ट**, पाट, (कृषि०, रसा०) **रेशम***, **सिल्क** (*pure, artificial, ~*) कृत्रिमकौशेय, नकली रेशम, टसर या सेल्युलोजसे निर्मित रेशा या धागा, बाना, डोरा; (कृषि०) **वर्तिकाग्र**,

मुट्ठेकी मूँछ^F; कुछ मणियों^F में पायी जानेवाली एक विशिष्ट प्रकारकी चमक^F; (गुण०) रेशमी, रेशमका; (बोल०) राज-उपदेष्टा, राज-समुपदेशी, राजकीय परामर्श-दाता, सरकारी वकील, सम्राट्का सलाहकार; ~-fowl रेशमी पंखोंवाला पक्षी; ~-gland कौशेयग्रन्थि^F, रेशमी गाँठ^F; *make a ~ purse out of a sow's ear* अपनी साधारण योग्यताओं^F से ही असाधारण सिद्धियाँ^F प्राप्त करना;

~ black, ~ blue, ~ cocoon, ~-cotton tree, ~ fibroin, ~ gelatin, ~ gland, ~ glue, ~ green, ~ grey, ~ grower, ~ industry, ~ institute, ~ moth, ~ oak, ~ rearing, ~ reel, ~ scarlet, ~ seed, ~-spun, ~ stockings, ~ thread, ~ umbrella, ~ velvet, ~ waste, ~-weaver, ~ wool black, ~worm, ~worm cocoons, ~worm gut, ~ yellow.

**silken** –'कॅन् a. (प्रा०, का०) क्षौमी, कौशेय, पाटी, रेशमी; रेशमकी भाँति मृदु, कोमल, मुलायम, चमकीला, चमकदार, भड़कीला; कौशेयवस्त्रधारी, रेशमी कपड़ोंमें; शिष्ट, सुखद, मोहक, रुचिकर, प्रिय, मधुर, मीठा, लुभानेवाला (आचार, व्यवहार आदि)।

**silkiness** –किनिॅस् n. कोमलता^F, रेशमीपन, चिकनाहट^F, सफाई^F।

**silky** a. कौशेय (~ *lustre*), रेशमी, सुन्दर, कोमल, चिकना, मुलायम, चमक-दमक^F या मुलायमियत^F में रेशम-जैसा; ~ manner प्रिय, सुखद, मधुर आचरण, शिष्टाचार।

**sill** सिल्' n. तलसर, तलदण्ड, द्वारमें लकड़ी^F की देहली^F (जिसपर लाकर फाटक लगाते हैं); शिला^F, तलपट्ट, सिल^F, देहली^F, दरवाजेके आगे लगा हुआ लकड़ी^F या पत्थरका टुकड़ा, T.

**sillabub** सि'लॅबब् n. अंगूरी शराब^F और मक्खनसे मिश्रित जमाया हुआ खाद्य पदार्थ।

**siller** सि'लॅर् n. (Sc.) मुद्रा^F, रुपया-पैसा; रजत, चाँदी^F।

**sillery** सि'लॅरि n. जर्मन शराब^F।

**silliness** सि'लिनिॅस् n. मूढ़ता^F, मूर्खता^F, बुद्धिहीनता^F, जड़ता^F, भोंदूपन, अनाड़ीपन, नासमझी^F; सरलता^F, सीधासादापन, भोलापन, नादानी^F।

**silly** –लि १. n. (बोल०) मूर्ख व्यक्ति, गावदी आदमी; २. a. बालिश, मूढ़, मूर्ख, अल्पधी, अल्पमति, अल्पबुद्धि, हीनमति, मन्दबुद्धि, जड़बुद्धि, बुद्धिहीन, बुद्धू, नासमझ, भोंदू, बेवकूफ, गावदी; (प्रा०) सरल, निर्दोष, असहाय, सीधा सादा, भोला, भोला-भाला, नादान; ~ point, short leg (क्रिकेटमें) खेलनेवालेके बिल्कुल पास ही फील्डरका स्थान।

**silo** साइ'लो १. n. (pl. -*s*) हरितालय, संग्रहभाण्ड, कोई गड्ढा या कोई हवाबन्द चीज^F (जिसमें हरी घास^F को दबाकर पशुओंके चारेके लिए रख देते हैं); (इंजी०) कुठ्ठल^F, बुखारी^F, खत्ती^F, T.; २. v.t. इस प्रकारसे हरी घास^F को सुरक्षित रखना; ~ pit (कृषि०) साइलोगर्त; ~ tower (कृषि०) साइलोघर।

**silt** सिल्ट् १. n. शाद, साद, पंकराशि^F, गाद^F, नीचे बैठनेवाली मिट्टी^F, (यन्त्र०, कृषि०) मल^F, रेग, खाद^F, सिल्ट^F; २. v.t. & i. तलमें पड़ी हुई मिट्टी^F या गिलावका रोकना या पाट देना या अट जाना;

~ analyst, ~ chamber, ~ control, ~ deposition, ~-laden waters, ~ loam, ~ regulator, ~ slope, ~ stone.

**silted** –'टिड् a. सादपूर्ण, गादवाला।

**silting** –टिंग् n. (कृषि०) रेग जमना, मल जमना।

**silty** –टि a. शादीय, शादवत्, साद-सदृश, तलछटवाली, नीचे बैठनेवाली मिट्टी^F जैसी; शादोत्पादी, सादपूर्ण, तलछट^F पैदा करनेवाला।

**Silurian** सिल्यूॲ'रिॲन् a. & n. सिलूरी, प्राचीन लन्दनकी एक जाति^F; सिलूरी चट्टान^F (वाला)।

**silva** सिल्'वॅ n. वनस्पति^F; वन, जंगल।

**silvan, sy-** सिल्'वॅन्, सि- a. आरण्य, वन्य, वन-सम्बन्धी, जंगली; ग्राम्य, ग्रामीण, देहाती।

**silvanus**⊙ सिल्'वॅनॅस् n. (इति०) वन-देवता।

**silvatic**⊙ सिल्वै'टिक् a. (चि०) वन-सम्बन्धी, जंगलमें होनेवाला।

**silver**[1]* सिल्'वॅर् n. कलधौत, रौप्य, (रसा०) रजत, रूपा*, (रसा०) चाँदी^F; रौप्यमुद्रा^F, चाँदी^F का सिक्का, रुपया (*have you any ~ on you?*); चाँदी^F का सामान, बर्तन, औजार आदि (*melted down all his ~ in the king's service*); (गुण०) अतिधवल, रजतोपम, रुपहला, चाँदी-जैसा, चमकीला, भड़कीला; खनकती हुई ध्वनि^F, खनक^F (*has a ~ or ~y tone*); फोटोग्राफी^F के पेपरको आलोकग्राही या फोटो लेने योग्य बनानेमें प्रयुक्त चाँदी^F का क्षार; (रसा०) छोटा तन्तु; ~-fish रजत-मत्स्य, रुपहली मछली^F-विशेष; रजत-कृमि; ~ fox सितलोमड़ी^F, सफेद लोमड़ी^F, ~ gilt नकली सुनहरा मुलम्मा; चाँदी^F के मुलम्मेवाला; ~-grey रजत धूसर, चमकीला भूरा रंग; ~-hair रजतकेश, धवलकेश, पलितकेश, रुपहले बाल, पके हुए बाल; ~ jubilee रजत जयन्ती^F; ~ paper (शिथिलतः) राँग या टीनकी पत्ती^F; बढ़िया बारीक कागज, पन्नी^F; ~ plate रजत-पात्र, चाँदी^F की तश्तरी^F; ~ point (एक विशेष प्रकारके कागजपर) चाँदी^F की नोंकवाली पेंसिल^F का (रेखाचित्रांकन) (*a head in ~ point*); ~ sand रेणुका, रजतधूलि^F, सफेद और बारीक रेत^F; ~-screen रजतपट; ~ side गाय^F के गोश्तका पुट्ठेका सबसे अच्छा भाग; ~smith रजतकार, सुनार; ~ streak इंगलिश चैनल; ~ tongued वाग्मी, मिष्टभाषी, मिठबोला, रिझानेवाला, मीठी-मीठी बातें^F करनेवाला; ~-top पौधोंकी चोटी^F पर सफेद फफूँदी^F की बीमारी^F; ~ wedding विवाहकी रजत-जयन्ती^F; ~-weed पीले फूलोंवाला रुपहली पत्तियों^F का

जलीय पौधा; *every cloud has a ~ lining* दुर्भाग्यके काले घनमें आशा^F की सुनहरी दामिनी^F भी छिपी रहती है; *has a ~ tongue* मधुरभाषी, मिष्टभाषी, कुशल वक्ता, भाषणपटु, मीठी-मीठी बातें^F करनेवाला; *speech is ~* or *~n but silence is golden* बोलना अच्छा, परन्तु चुप रहना उससे भी अच्छा;

~ acetate, ~ amalgam, ~ arsenate, ~-back, ~-backed, ~ badge, ~-bark, ~ beet, ~ belly, ~ bromide, ~ bromide gelatin, ~ carbonate, ~ chloride, ~ chromate, ~ citrate, ~ coin, ~-copper glance, ~ cyanide, ~ di-chromate, ~-eared, ~ fir, ~ foil, ~ fringe, ~ gauge roller, ~ glance, ~ grain, ~ graphite, ~ green, ~ halite, ~ iodate, ~ iodide, ~ king, ~ lactate, ~-lead, ~ leaf, ~-leaved, ~leaved bark, ~-leaved ironbark, ~ litharage, ~ maple, ~ medal, ~ mercuric iodide, ~-mercury, ~ mirror, ~ nitrate, ~ nitrite, ~ ornaments, ~ oxide, ~ parting, ~ pheasant, ~ phosphate, ~-plating, ~ potassium cyanide, ~ powder, ~ protein, ~ salt, ~ standard, ~ sulphate, ~ sulphide, ~ thaw, ~ thiocyanate, ~ thread, ~ tip, ~ top, ~ vine, ~ voltameter, ~-ware, ~ wattle, ~-white, ~ wire, ~ wool, ~ worker.

**silver²** v.t. & i. शीशेकी पीठ^F पर राँगा, पारा आदि चढ़ाना; चाँदी^F का पत्तर चढ़ाना, चाँदी^F चढ़ाना या चाँदी^F की कलई^F करना, चाँदी^F का मुलम्मा चढ़ाना, चाँदी^F से मढ़ना; चिकना करना; (बालोंका) पलित करना या होना, सफेद करना या होना; (चन्द्रमा या शुभ्र प्रकाशका) चाँदी^F की भाँति चमकना, रुपहला रूप दिखना।

**silvered** –ई a. (रसा०) **रजतित**; ~ surfaces (भौ०) **परावर्तकीकृत पृष्ठ, परावर्तकित पृष्ठ**।

**silveriness** –रि-निंस् n. रूप्यवर्णता^F, शुभ्रता^F, धवलता^F, रजतोपमता^F, रुपहलापन, चमक^F, चमकीलापन; खनक^F।

**silvering** –रिंग् n. (रसा०) **रजतन**, राँगा चढ़ाना, पारा चढ़ाना, कलई^F करना, चाँदी^F चढ़ाना, चाँदी^F का मुलम्मा चढ़ाना (*~ of lens, mirror, prism*)।

**silverize** –राइज़् v.t. राँगा चढ़ाना, पारा चढ़ाना, कलई^F करना, रुपहला पानी चढ़ाना या मुलम्मा चढ़ाना।

**silverling** –र्'लिंग् n. चाँदी^F का सिक्का।

**silvern** –र्न् a. (प्रा०) रौप्य, रौप्यनिर्मित, रजतनिर्मित।

**silvery** –रि a. शुक्ल, शुभ्र, अति धवल, चमकदार, रूप्यवर्ण, राजत, रजतोपम, **रुपहला**, चाँदी-जैसा।

**silvics** ⊙ सिल्'विक्स् n. (कृषि०) **वन-वृक्ष-विज्ञान**।

**silvicultural** सिल्'विकल्चॅरॅल् a. वनवर्धकीय (*~ skill, system*)।

**silviculture, sy-** –ल्च्युॲर; सि- n. (कृषि०) **वन-वृक्ष-विज्ञान**, वनविज्ञान, वनवर्धन।

**simian** सि'मिॲन् n. & a. पुच्छहीन वानर (-वत्) वानर या बन्दर (जैसा); (जन्तुवि०) नरवानर (सम्बन्धी), वनमानुष, बन्दर (का)।

**similar** सि'मिलॅर् १. n. समान वस्तु^F, परस्पर मिलनेवाली वस्तु^F; (pl.) समान वस्तुएँ^F, एकसी चीजें^F; २. a. तत्सम, अनुरूप, तुल्य, **समतुल्य**, सम, सदृश, समान, (निर्दे० ज्या०, घ० ज्या०) **समरूप**, एकरूप, सजातीय, एक-सा, भाँति, वैसा ही, उसी प्रकारका, मिलता-जुलता, बराबर, एकसरीखा, एक तरहका; (रेखा०) समरूप, समाकृति^F, समाकार;

~ beam, ~ bending, ~ ellipses, ~ figure, ~ pyperbolas, ~ solid.

**similarity** –लॅ'रिटि n. सारूप्य, **समरूपता**^F, अनुरूपता^F, समता^F, साम्य, **समानता**^F, सादृश्य, तुल्यता^F, सजातीयता^F, एकसरीखापन, मेल।

**similarly** –'मिलॅर्-लि adv. तद्वत्, तथैव, समान रूपसे, वैसे ही उसी प्रकारसे।

**similative** ⊙ –लॅटिव् a. सादृश्यद्योतक, साम्याभिव्यंजक।

**similia similibus curantur** (L) विषमेव विषस्यौषधम्, विषही विषकी दवा^F है।

**simile** –लि n. सादृश्य, उपमा^F, तुल्यता^F (*the ~ of the dome of many-coloured glass*); निदर्शना^F; उपमा-अलंकार (*a style rich in ~ and metaphor*)।

**similitude** –'लिट्यूड n. साम्य, **सादृश्य**, समरूपता^F, समानता^F, तुल्यता^F, **अनुरूपता**^F; रूप, बाह्यरूप, वेश, भेस (*in, assume, the ~ of*); निदर्शना^F, उपमा^F, तुलना^F, बराबरी^F (*talks in ~s*); प्रतिरूप, प्रतिच्छाया^F, प्रतिलिपि^F, प्रतिमा^F, जीता-जागता चित्र, नकल^F (क०; *is the very ~ of*)।

**similize** –'मिलाइज़ v.t. & i. उपमा^F देना, तुलना^F करना; उपमा^F अलंकारके द्वारा बताना, उपमा^F के द्वारा स्पष्ट करना।

**similor** सि'मिलॉर् n. नकली सोना।

**simioid** ⊙ सि'मिआयॅड् a. नरवानरवत्।

**simmer** सि'मॅर् १. n. हलका उबाल, धीमा उबाल, खदकना, खदबदाना; (ला०) अवरुद्ध क्रोध या रुद्ध हास्यकी अवस्था^F (*at a* or *on the ~*); २. v.t. & i. धीरे-धीरे पकना, धीमे-धीमे खौलना, खौलनेवाला ही होना, उबलनेको होना, उबलनेके करीब रखना, खदकना, खदबदाना, (रसा०) **सिमसिमाना**, सनसनाना, चुरना; (ला०) अवरुद्ध क्रोधकी अवस्था^F में होना, रुद्ध हास्यको व्यक्त करने लगना, क्रोधसे भीतर-भीतर जलना, खीजना,

भभकना, ताव खाना; ~*down* शीतल करना, ठण्डा करना।

**simnel** सिम्'नॅल् n. सिमनेल, (एक प्रकारका केक)।

**simoniac** सिमो'निॲक् n. गिरजाके याजकीय पदके क्रय विक्रयका अपराधी।

**simoniacal** सिमॅनाइ'ॲकॅल् a. धर्मपद व्यापारी; धर्मपद-विक्रयापराधी; गिरजेके धर्मपद क्रय-विक्रय-सम्बन्धी।

**Simon Pure** साइ'मॅन् प्युॲर् n. वास्तविक व्यक्ति या यथार्थ वस्तु[F], असली चीज[F] (प्रायः *the real* ~)।

**simony** सि'मॅनि n. (दर्श०) **धर्म-विक्रय**, धर्मपदविक्रय; धर्मालय या गिरजाघरके याजकीय पदके क्रम-विक्रयका अपराध।

**simoom** सिमूम् n. उत्तम वायु[F], अरबके मरुस्थलकी धूलभरी आँधी[F], लू[F]-का अन्धड़, (ऋतु०) **सिमूम**।

**simous** साइ'मॅस् a. नतोदर, खोखला।

**simper** सिम्'पॅर् १. n. विकृत स्मिति[F], झूठी हँसी[F], बनावटी मुसकान[F]; कृत्रिम हास्यपूर्ण भावप्रदर्शन; २. v.t. & i. कृत्रिम या झूठी हँसी[F] हँसना, मूर्खतापूर्वक या बेढंगेपनसे मुस्कराना, दाँत निकाल देना, खीस[F] काढ़ना; कृत्रिम हँसी[F]के द्वारा प्रकट करना, दाँत निकालकर जताना, खीस[F] काढ़कर कहना।

**simperer** –रॅर n. कृत्रिम या विकृत हँसी[F] हँसनेवाला, बनावट[F]से मुसकानेवाला।

**simple** सिम्'पॅल् १. n.(चि०) वास्तविक औषधि[F]के गुण-धर्म-युक्त जड़ी[F]-बूटी[F],सिम्पल[F]; एक जड़ी[F]से तैयार औषधि[F]; २. a. ऋजु, सहज, **संवृत**, अकृत्रिम, अनलंकृत, सज्जारहित, अवक्र, सुगम, अजटिल, अकष्टसाध्य, सीधा, (रसा०, कलन०, गति०) **सरल**, आसान; सादा*, बिना उलझनके, सीधा-सादा, बिना साजबाजके (*the style is*~); शुद्ध, अविश्लेषणीय, मात्र, केवल, निरवयव, एकरूप, सरल, असंयुक्त, अमिश्रित, निरा, खालिस; (रसा०) **साधारण**; नैसर्गिक, प्राकृतिक, स्वाभाविक, कलाहीन, अकुटिल, अकृत्रिम, कूटतर्करहित, पाखण्डरहित, सीधा-सादा, सरल आकृति एवं आचरणका (*a~ person*); विनम्र, विनीत, सुशील, शालीन; सुकर, सुगम, सुबोध, बोधगम्य, सरल, सहज, शीघ्रबोध, कष्टरहित, आसान, सहल, बिना कठिनाई[F]का (*the problem is very* ~); समग्र, पूरा, निर्बन्ध, बन्धन-रहित, शुद्ध, निरपेक्ष, पूर्ण, मात्र, मूल, केवल, विशेषता रहित, गुणहीन, समुचित, उपयुक्त, ठीक, सही, वाजिब; अज्ञ, अनभिज्ञ, अज्ञानी, क्षुद्रमति, अनुभवहीन, मूर्ख, मूढ़, नासमझ, बुद्धू, नादान, अनाड़ी, फूहड़ (*am not so ~ as to suppose*); क्षुद्र, तुच्छ, महत्त्वहीन, अमहत्त्वपूर्ण; निम्न श्रेणी[F] या पदका, नीचे दर्जेका, मामूली; ~ equation सरल समीकरण; ~forms of life विकास-सिद्धान्तके अनुसार निचली श्रेणी[F]के जीव, साधारण जीव-जन्तु; ~fracture अव्रण अस्थिभंग, (चि०) **संवृत अस्थिभंग**, (कृषि०) **अस्थिभंग**; a. ~-hearted निष्कपट मानस, सरलहृदय, शुद्धहृदय, सीधा-सादा; ~-minded ऋजुस्वभाव, सरलचित्त, सीधा-सादा; ~ quantity सरल मात्रा[F] (जो एक ही संख्या[F]से व्यक्त हो सके); vowel सामान्य स्वर; *induction by ~ enumeration* कुछ थोड़ेसे उदाहरणोंके आधारपर निर्मित अनुमान; *in ~ beauty* अनलंकृत, सज्जारहित, बिना साजसिंगारके;

~ addition, ~ arbitrage, ~ arithmetic, ~ articulation, ~ bending, ~ calculation, ~ classification, ~ competition, ~ contract, ~ conversion, ~ curve, ~ debenture, ~ deposit method, ~ derivative, ~ details, ~ dilemma, ~ epicheirema, ~ epithelium, ~ equation, ~ extension, ~ field, ~ formula, ~ fraction, ~ fruit, ~ hurt, ~ hypothesis, ~ imprisonment, ~ integral, ~ interest, ~ larceny, ~ leaf, ~ levelling, ~ machine, ~ microscope, ~ module, ~ mortgage, ~ mortgagee, ~ obligation, ~ observation, ~ pendulum, ~ pitting, ~ pivot, ~ proportion, ~ protein, ~ recall, ~ salt, ~ sentence, ~ source, ~ structure, ~ substitution, ~ term, ~ tertian, ~ translocation, ~ trust, ~ unit.

**simpleness, simplicity** –नि, –प्लि'सिटि nn. साधारणता[F], शुद्धता[F], एकरूपता[F], अमिश्रता[F], असंयुक्तता[F], समग्रता[F], पूर्णता[F]; उपयुक्तता[F], समुचितता[F]; सारल्य, सरलता[F], सहजता[F], अनलंकारता[F], अजटिलता[F], सीधा-सादापन, सादगी[F]; स्वाभाविकता[F], निष्कपटता[F], अकृत्रिमता[F], भोलापन; सुबोधता[F], सुकरता[F], आसानी[F]; अनुभवहीनता[F], मूढ़ता[F], क्षुद्रता[F]।

**simpler** – लॅर् n. शाक-चेता, जड़ी-संचयिता, बूटियाँ[F] एकत्र करनेवाला; (चि०) जड़ी-बूटी[F]-वैद्य, काष्ठौषधि[F]-वैद्य।

**simpleton** सिम्'पॅल्टॅन् n. अल्पज्ञ, अल्पमति, मूर्ख, मूढ़, गोबरगणेश, बुद्धू, भोंदू, गावदी, अनाड़ी, उजबक; उल्लू आदमी, अहमक।

**simplex** ⊙ सिम्'प्लेक्स् = SIMPLE.

**simpliciter** सिम्प्लि'सिटॅर् (L) adv. बिना अभिप्रायके, बिना मतलब, बिना व्यंजना[F] किये हुए; केवल, मात्र; पूर्णतः, बिल्कुल।

**simplicity** –टि n. = SIMPLENESS.

**simplification** –लिफिके'शॅन् n. सरलन, सरलीकरण, सुगमीकरण, सरल बनाना; सारल्य।

**simplified** ⊙ –'प्लिफ़िड् a. सरलित, सरलीकृत (*~ method*)।

**simplify** –फ़ाइ v.t. सरलन करना, सरलीकरण करना, सरल करना, सुगम करना, सुकर बनाना, सहज करना, विशद करना, सुबोध या स्पष्ट बनाना, आसान करना।

**simplism** –प्लिज़्म n. कृत्रिम सरलता[F], मिथ्या साधुत्व, बनावटी भोलापन, दिखावटी सादगी[F]।

**simplist** -प्लिस्ट् n. जड़ी-बूटियों^F^का जानकार वैद्य।

**simulacrum** सिम्यूले'क्रम् n. (pl. -*ra*) छायासादृश्य, छायात्मक समरूपता^F^, छलरूप, कपटरूप, कपट, छल, नकली वस्तु^F^, नकल^F^; (इति०) **प्रतिरूप**, मूर्त्ति^F^, प्रतिच्छाया^F^।

**simulant** सि'म्यूलॅन्ट a. कृत्रिम, छद्माकारयुक्त, छद्मरूपधारी, कपटरूप, नकली शकु^F^का (*stamens ~ of petals*)।

**simulate** -लेट् v.t. स्वाँग करना, छल करना, झूठा रूप बनाना; पाखण्ड करना, ढोंग करना, बनना, धारना (*~ virtue*); बिल्कुल वैसा ही व्यवहार करना, होनेका बहाना करना, भाण बनाना, भँड़ैती^F^ करना, वेश बनाना, रूप धारना, हूबहू मिलना, **नकल^F^ करना**; (शब्दका) स्वांग भरना, परिवर्तित रूप धारण करना (अशुद्ध व्युत्पत्ति^F^के आधारपर) (*actor ~s king* etc.)।

**simulated** -टि'ड् a. कूटपूर्ण, छलमय, नकली।

**simulation** -ले'शॅन् n. (शिक्षा०) **भ्रामक अनुरूपता^F^**, अनुकरण, भाणपन, नकल, **छद्म**, कपट, छल; व्याज, **बहाना**, ढोंग; मिथ्याचरण, पाखण्ड, स्वाँग, वेशपरिवर्तन; (चि०) छद्म रुग्णता^F^; रोगसे रोगानुकरण।

**simulative**⊙ -'म्यूलॅटिव् a. अनुकरणात्मक, भाणपनभरा, नकलवाला; कपटमय, कपटशील, मिथ्याचरणयुक्त, पाखण्डपूर्ण, छलयुक्त; व्याजात्मक, बहानेदार, ढोंगदार।

**simultaneity** सिमल्टॅनी'इटि n. **समक्षणिकता^F^**, समकालिकता^F^, समकालीनता^F^, समसामयिकता^F^, **यौगपद्य, युगपदता^F^**, एकवक्ती^F^।

**simultaneous** -टे'नि'ॲस् a. (रसा०) **समक्षणिक, समकालिक**, समकालीन, समसामयिक, **युगपद्**, यौगपदिक, एककालिक, **एकसाथ**, एक ही समयका, एकदम;
~ bearing, ~ congruence, ~ equation, ~ interpreter, ~ reaction, ~ reflex, ~ variation.

**simultaneously** -लि adv. युगपत्, साथ ही साथ, एक ही समयमें।

**simultaneousness** -नि'स् n. समकालिकता^F^, समकालीनता^F^, समसामयिकता^F^, युगपद्ता^F^, युगपद्भाव, यौगपदिकता^F^, एककालिकता^F^, हमवक्ती^F^।

**simurg** सिमर्ज् n. (ईरानी पुराण) सीमुर्ग, महापक्षी।

**sin.** sine.

**sin** सिन् १. n. (सुरुचि^F^ या सदाचारके) विरुद्ध आचरण, (ईश्वरीय विधान या नैतिक सिद्धान्तोंके विरुद्ध) अपराध, धर्मोल्लंघन, अधर्म, नीतिभंग, कल्मष, दुरित, अघ, दोष, कुकर्म, पातक, (दर्श०) **पाप**, अपकर्म, दुष्कर्म, दुराचार, पापकर्म, गुनाह; (गणित) ज्या^F^; २. v.t. & i. (सभ्यता^F^, धर्म आदिके) विरुद्ध व्यवहार करना, अपराध करना, पाप या गुनाह करना; ~-offering पापमुक्ति^F^-के हेतु बलिदान, उपहार, भेंट^F^, नज़र^F^, कुरबानी^F^, *for my ~s* (हास्य०) अपने पापोंके परिणामस्वरूप, अपने बुरे कामोंके बदलेमें; *seven deadly ~s* सात भयानक पाप (घमण्ड, लोभ, क्रोध, विलास, असन्तोष, ईर्ष्या^F^, आलस्य); *~ is sweet* चोरी^F^का गुड़ मीठा; ~one's *mercies* कृतघ्न होना, सौभाग्यके लिए भी आभारी न होना।

**Sinanthropus** सिनैन्थ्रो'पॅस् n. चीनी वनमानुष।

**sinapis** सिने'पिस् n. सर्षप, सरसों।

**sinapism** सि'नॅपिज़्म् n. (चि०) सर्षपोपनाह, राई^F^की लुपड़ी^F^ या पुलटिस^F^।

**since** सिन्स्१. adv. उन दिनोंसे, जबसे (*has* or *had been healthy ever ~*); २. prep. अमुक समयसे लेकर बराबर, (विशिष्ट भूतकालके) उपरान्त, पश्चात, बाद, उस समयसे (*has* or *had been going on ~ 1900* or *Christmas*); ३. conj. क्योंकि, जोकि, इसलिए कि (*a more dangerous, ~ unknown, foe*), इतना होनेपर, यह देखते हुए कि (*~ that is so, there is no more to be said*); उस समयसे, इस समय तक, अबतक, तबसे (*what have you done ~ we met?*)।

**sincere** सिन्सीॲर् a. शुद्ध, सहज, सरल, ऋजु, हार्दिक, शुद्धमति, शुद्धात्मा, सद्भावी, स्पष्ट, अकृत्रिम, आडम्बररहित, स्वाभाविक, वास्तविक, निष्पाप, निश्छल, निर्व्याज, निष्कपट, सत्यशील, सत्यनिष्ठ, सच्चा, असल, सही, ठीक-ठीक, साफ़, ईमानदार; खरा, बेलाग।

**sincereness, sincerity** -'सिँस् -से'रिटि nn. (दर्श०) **सद्भाव**, सरलता^F^, सारल्य, शुद्धहृदयता^F^, निष्कपटता^F^, अकृत्रिमता^F^, विमलात्मता^F^, **निश्छलता^F^**, सत्यनिष्ठा^F^, यथार्थता^F^, ईमानदारी^F^, सचाई^F^।

**sinciput** सिन्'सिपट् n. (चि०) अग्र-कपाल, अग्रोत्तर मस्तक, खोपड़ी^F^का अग्रभाग।

**sindon** सिन्'डॅन् n. वेष्टन, आवेष्टन, बस्ता; आवेष्टन-पत्र, बाँधनेका कागज, बेठन।

**sine-** बिना, अ-, अन- (*~ cure*)।

**sine** साइन् n. (त्रिकोण०, भौ०) (*~ of arc*) ज्या^F^, लम्ब-रेखा^F^ (जो चापके एक सिरेसे उस त्रिज्या^F^पर पड़ती है जो उसके दूसरे सिरेसे मिलती है), **साइन**; (*~ of angle*) लम्ब'रेखा^F^का त्रिज्या^F^के साथ अनुपात;
~ condition, ~ curve, ~ galvanometer, ~ inverse, ~ law, ~ method, ~ positoion, ~ vibrator, ~ wave.

**sinecure** साइ(सि)'नि क्युॲर् n. कार्यभाररहित नौकरी^F^, सक्रिय-सेवा-शून्य वैतनिक पद, चैनकी नौकरी^F^, आरामकी नौकरी^F^।

**sinecurism** -रिज़्म् n. कार्यभाररहित, जीविकावाद, बिना कामकी चैनकी नौकरी^F^का ढंग।

**sinecurist** -रिस्ट् n. कार्यभारविहीन वेतनभोगी, कुछ न करके पूरे वेतन और पदप्राप्ति^F^का पक्षपाती।

**sine die** (L) prep. अनिश्चितकालके लिए, **अनियतकालके लिए**।

**sine dubio** (L) निस्सन्देह; असन्दिग्ध।

**sine nomine** (L) अनाम।

**sine prole** (L) a. निस्सन्तान।

**sine qua non** (L) अनिवार्य।

**sinew** सि'नीऊ १. n. स्नायु^F, अस्थि-मांसपेशी-संयोजक कण्डरा^F, नस^F; (pl. शिथिलतः) मांसपेशी^F, पुट्ठा; बलशालिता^F, बलवत्ता^F, शारीरिक शक्ति^F, जोर, ताकत^F; (ला०) स्रोत, साधन, संचालक शक्ति^F; २. v.t. (का०) संघटित रखना, सम्हालना, धारना; कण्डरा^F के काम आना; गाँठना, गूँथना, जोड़ना; पुष्ट करना; the ~s of war युद्ध-साधन (धन, सैन्य-सामग्री^F आदि)।

**sinewed** –ड् a. सस्नायु, स्नायवित, स्नायुयुक्त, शिरामय, कण्डरामय, नसदार; बलयुक्त, दृढ़, पुष्ट, जोरदार।

**sinewiness** –ऊइ'निस् n. स्नायुयुक्तता^F; बलशालिता^F, बलवत्ता^F, शक्तिमत्ता^F, बल, पुष्टता^F, दृढ़ता^F, मजबूती^F।

**sinewless** –ऊ'लिस a. (वि०) स्नायुरहित; कण्डरारहित; शक्तिहीन, कमजोर।

**sinewy** –ऊइ a. स्नायुमय, कण्डरायुक्त; पुष्ट, प्रबल, सबल, बलवान्, पुष्ट, ताकतवाला।

**sinful** सिन्'फुल a. दुष्ट, आततायी; धर्मोल्लंघक, नीतिभंजक, कल्मषी, दुरितमय, अघमय, पातकी, पापी, पापात्मा, कुकर्मी, दुष्कर्मी, दुराचारी, गुनाहगार।

**sinfulness** –नि स् n. दुष्टता^F, आततायिता^F, धर्मोल्लंघता^F, नीतिभंग, पाप, कल्मषता^F, अघमयता^F, पातकिता^F, पापीपन, पापमतिता^F, दुराचारिता^F, गुनाहगारी^F।

**sing.** singular.

**sing** सिन्ग्' v.t. & i. (*sang, sung*) ध्वनि^F निकालना, गान गाना, गायन करना, गीत गाना, चहकना, गलेसे सुर निकालना (*birds were ~ing*); गाना, अलापना; ध्वनि^F निकालना, गुंजारना, गूँजना, भनभनाना, कूजना, चहचहाना, सीटी^F की आवाज^F निकालना (*wind, kettle, bee, ~s*); (कानोंका) बजना, गूँजना (*have a ~ing in* one's *ears*); काव्यरचना^F करना, कविता^F कहना (सौन्दर्य, महान् घटना^F, वीर पुरुष आदिपर); अतीत या आगामी वर्षकी गायनसे विदाई^F या स्वागत करना; गाकरके प्रसन्न करना या सुलाना; ~ *another song* or *tune* धीमा स्वर करना, स्वर बदलना; ~ *small* अत्यधिक विनम्र होना या विनीत होना, विषण्ण या उदास होना, हीन होना; ~ one's *praises* प्रशंसा^F करना, गुण गाना, तारीफ^F करना; ~ *out* घोषणा^F करना, चिल्लाना, जोरसे पुकारना।

**singable** –'गॅबॅल् a. गेय, गाने योग्य, गाने लायक।

**singe** सिन्ज्' n. & v.t. & i. झुलसना, झुलसाना, थोड़ा-थोड़ा जलना या जलाना, अधजला करना, दागी करना, दाग लग जाना; ~ one's *feathers* or *wing* किसी बड़े कामके यत्नमें हानि^F उठाना, नुकसान सहना।

**singer** सिन्'गॅर् n. गायक, गानेवाला, गवैया।

**Singhalese** सिन्गॅलीज् n. सिंहली, सीलोनी (भाषा^F)।

**singing** सिन्'गिंग् १. n. गायन, गाना, गीत, गान^F; २. a. गायक (~ *arc, frame*), गानेवाला; ~ing-man वैतनिक गायक; ~ing-voice आरोह-अवरोहपूर्ण ध्वनि^F, सुरीली ध्वनि^F।

**single**[1] सिन्'गॅल् १. n. क्रिकेटमें एक रनकी हिट^F (जिसमें कुल एक ही रन बनाया जा सके); एक-एकका खेल (जिसमें दोनों ओर एक-एक खिलाड़ी हों); इकहरा टिकट; (ताशके छोटे ह्विस्ट खेलमें) ५-४ से जीता हुआ दाँव या बाजी^F; (pl.) इकहरे तारोंसे बटे हुए रेशमी धागे; २. a. एकी, एकल, केवल, एक व्यक्तिके लिए अथवा एक जनके द्वारा प्रयुक्त या सम्पादित, अविभक्त, **एक**, एकमात्र, एकनिष्ठ, केवल एक, **इकहरा**; **एक ओरका**; स्वतन्त्र; निरवलम्ब, असहाय, एकान्त, ऐकान्तिक; **एकाकी**, अद्वितीय, **अकेला**, तनहा (*a ~ tree stands on the ridge*); अनूढ़, अविवाहित, कुँवारा; (निषेधात्मक प्रयोगोंमें) न्यून, बिलकुल एक, एक भी, कोई भी (*did not see a ~ one*); निपुण, चतुर, निष्कपट, विश्वासी, स्थितिशील, द्विविधा-रहित, निश्छल, सत्य, अमिश्रित, शुद्ध, सच्चा, दृढ़, खरा, पक्का, बेलाग; a ~ eye उद्देश्यानुरक्ति^F, लक्ष्यासक्ति^F, एक धुन^F, एकमात्र लगन^F या लगाव; ~ affection अनन्यभाव; ~ bed **एक शायिका^F, एक पलंग**, इकहरा बिछौना; अकेलेका बिछौना; ~ blessedness (हास्य०) अविवाहित अवस्था^F, कुँवारेका जीवन; कुँवारापन; ~ court लॉन टैनिस आदिमें एक-एकके खेलका मैदान; ~ game एक-एकका खेल (जिसमें दोनों ओर एक-एक खिलाड़ी हो); ~-handed एकाकी, अकेला; ~ heart *or* mind चरित्रकी सरलता^F, आर्जव, सारल्य, सादगी^F; ~-hearted एकचित्त; ~-line spacing **इकहरा अन्तर**; ~-storeyed एकतला, एकमंजिला;

~ account, ~ account system, ~ acting, ~ adult, ~ agreement, ~ arm, ~-banked, ~-barrelled, ~ berth, ~-bodied, ~ bond, ~ brass, ~-breasted, ~ butt joint, ~-celled, ~-chamber, ~ colour printing, ~ combat, ~ condition, ~ cost, ~ cost accounts, ~ costing, ~ cover, ~ crop, ~ crop area, ~ crystal, ~ cusp, ~ cuspid, ~-decker, ~-deck vessel, ~ disc, ~ dose, ~ driver locomotive, ~ drop, ~-edged, ~ ~ endowment, ~ engined, ~ entry, ~ entry system, ~ epicheirema, ~ event, ~-eyed, ~ fare, ~ file, ~ flap door, ~ floor, ~-foot, ~-grained, ~ holder, ~ integral, ~ ionization, ~ journey, ~ lath, ~-layered, ~ lens, ~ line, ~-line stream, ~-loader, ~ lock, ~-mantled flame, ~-notched, ~ option, ~ pan, ~ phase motor, ~ piece, ~ pole tent, ~ pulley, ~-riveted, ~ round, ~ row, ~-seater, ~ shear, ~ slip crossing, ~ standard, ~ stem silviculture,

~ stick, ~ stitch, ~ strap, ~ suites, ~-surfaced, ~ tabulation, ~ tax, ~ tax system, ~ tender, ~-textured, ~-threaded, ~ ticket, ~ touch, ~ transaction, ~ transfer, ~ transferable vote, ~ tree, ~ trial, ~ unit, ~ unit train, ~-valued, ~ weights, ~ woman, ~ yarn, ~ yoke.

**single**[2] v.t. (*out* के साथ, किसी विशेष अभिप्रायके लिए बहुतोंमेंसे एक) निकालना, उदाहरणके रूपमें चुनना, निराना, छाँटना।

**singleness** –निॅस् n. निःसंगताF, ऐकान्तिकताF, एकाकीपन, अकेलापन, तन्हाईF; असहायताF; अविभक्तताF. कैवल्य, अनन्यभाव, अनन्यताF; इकहरापन; निपुणताF, निष्कपटताF, द्विविधाहीनताF, दृढ़ताF, सचाईF।

**singlet** सिन्ग्'लिॅट् n. एकक रेखाF; कुर्ता या कमीजFके नीचे पहननेका वस्त्र, फतुहीF, बनियानF; a. (रसा०) एकक, एकल।

**singleton** सिन्'ग्लॅट्न् n. एकमात्र वस्तुF, एकमात्र सन्तानF या बच्चा आदि; खिलाड़ीके हाथमें एक रंगका एकमात्र पत्ता।

**singsong** सिन्ग्'सॉन्ग् १. n. कुत्सित स्वर, आरोह-अवरोह-विहीन लय, एक-सी लयF या धुनF; कुगीत, अताई गान; बोलचालFमें एकरूप या नीरस उतार-चढ़ाव; अताई गानकी सभाF; २. v.t. & i. (कविताF आदिका) एक लयFमें पाठ करना या एक लयFमें बोलना, बेसुरा गाना; ३. a. नीरस, एक ही लयF या धुनFमें गाया हुआ।

**singular** सिन्'ग्यूलॅर् १. n. (व्या०) एकवचन; एकवचनात्मक शब्द; २. a. एकवचनात्मक, एकवाची; व्यष्टिगत, व्यक्तिगत, वैयक्तिक, एकनिष्ठ, एकमात्र, अकेला; विचित्र, विलक्षण, विसमयकारी, अद्भुत, लोकोत्तर, अलौकिक, असामान्य, विशिष्ट, असामान्य, असाधारण, अनूठा, अनोखा, निराला, औसतसे परे (~ *point*); (अब क०) अनन्य, अप्रतिम, अद्वितीय, अपूर्व, अनुपम, विलक्षण, बेजोड़; परम्पराविरुद्ध, विचित्र रूपमें व्यवहार करनेवाला, विक्षिप्त-सा, पागल-सा, बेढंगा, बेतुका; ~ number एकवचन; *all and* ~ सामूहिक रूपसे या व्यक्तिगत ढंगसे, अलग-अलग;

~ form, ~ integral, ~ judgment, ~ matrix, ~ point, ~ proposition, ~ solution, ~ tengent, ~ term, ~ transformation.

**singularism** –रिज़्म् n. एकसत्तावाद, एकशक्तिवाद, एकेश्वरवाद, अद्वैतवाद।

**singularist** –रिस्ट् n. एकसत्तावादी, एकशक्तिवादी, एकेश्वरवादी, अद्वैतवादी।

**singularity** –लॅ'रिटि n. एकवचनात्मकताF; एकमात्रताF; (ऋतु०) विशिष्टताF, असाधारणत्व, असाधारणताF, विलक्षणताF, लोकोत्तरताF, (ग०) विचित्रताF, अपूर्वताF इत्यादि विशेषणगत अर्थोंमें; असंगतिF।

**singularization** –लॅराइज़े'शॅन् n. एकवचनीकरण।

**singularize** –ग्यूलॅराइज़् v.t. एकवचनका रूप देना, एकवचन बनाना।

**singultus** सिंगल्'टॅस् n. हिक्काF, हिचकीF।

**singulum** ⊙सिन्'ग्यूलॅम् n. (चि०) वक्र पूलिकाF।

**sinh.** hyperbolic sino.

**Sinhalese** सिनॅलीज़् a. & n. सिंहली, सीलोनी (भाषाF या सिंहलवासी)।

**sinical** सि'निकॅल् n. ज्या-विषयक, ज्या-सम्बन्धी।

**Sinicize** सि'निसाइज़् v.t. & i. (चीन देश) चीनीकरण करना, चीनी बनाना; चीनीकृत होना, चीनी बनना।

**Sinify** सि'निफ़ाइ v.t. = SINICIZE.

**sinister** सि'निस्टॅर् a. घोर पातकी, पापी; दुष्ट, कुटिल, वक्र, बुरा; अमंगल, अमंगलसूचक, दुर्भाग्यजनक, अशुभ, अकल्याणप्रद, अपशकुनयुक्त, मनहूस; (हास्य०) वाम, बाँया; खल, अनिष्टकारी, दुष्ट, कुटिल, कुरूप, बुरा, भद्दा, बदसूरत (रूप, दृष्टिF या चेहरा); (अग्रदी०) ढालFकी बायीं ओरका।

**sinistrad** सि'निस्ट्रैड् adv. वामाभिमुख, बायीं ओर।

**sinistral** सिनिस्'ट्रॅल् a. (क्व०) वामस्थ, (जीव०) वामावर्ती (~ *set*), वामपार्श्ववर्ती, बायीं ओरका; बायीं ओरको घूमनेवाले वृत्त या चक्रवाला, उलटे छल्लोंवाला (शंख); (चि०) वामहस्त, खब्बा।

**sinistrality** –ट्रॅ'लिटि n. (शिक्षा०) वामपार्श्वताF, बायाँपन; (चि०) वामहस्तताF, खब्बापन।

**sinistration** –ट्रे'शॅन् n. वामाभिमुख वक्रताF, बायीं ओरको या उल्टी वर्तुलताF।

**sinistro-** वाम- (~*cerebral*, ~*rsal*)।

**sinistrorsal** –ट्रॉर्'सॅल् a. = SINISTRAL.

**sinistrous** –'निस्ट्रॅस् a. = SINISTRAL.

**sink**[1] सिङ्क्' n. (ऋतु०) कुंड-क्षेत्र; (ग०) निष्कास; जलनिर्गम, (रसा०) अपवाहिकाF, गन्दे पानीका कुण्ड, (यंत्र०) हौदीF, गड्ढा, नावदान, नालीF, मोरीF (अब प्रायः ला०; *the Chinese quarter is a ~ of iniquity*); दलदल या पोखर; सीसे या चीनी मिट्टीFकी ऊँची-सी नाँदF; रंगमंचका खुला भाग (जिसमेंसे पर्दा उठता है और गिरता है); ~-hole अवतरण रन्ध्र, घोल-रन्ध्र।

**sink**[2] v. t. & i. (p. *sank*, p.p. *sunk*, *sunken*) डूबने देना, जल या भूमिFके नीचे भेजना, डुबोना, गर्क करना (*would sooner ~ the ship than surrender*); डूबना; अदृष्ट बनाना, दृष्टिFके परे करना, कोई संकेत न करना, रहस्य या पृष्ठभूमिFमें रखना, छिपाना, आँखोंFसे ओझल करना, चुराना, लुकाना, लुकना; डुबोना, बैठाना, धँसाना, तल नीचा करना, उतारना; गलाना, नाश करना, बिगाड़ना; खनन द्वारा निकालना, खनना, खोदना, कुरेदना, उरेहना; पैठना, बींधना, छिदना, धँसना, रास्ता बनाना, घुसना (*lesson sank into the mind* or *memory*); पतित होना, अधःपतित होना, पतन या ह्रास होना, धीरे-धीरे नीचेकी ओर

गिरना, दबना, झुकना, अस्त होना, क्षितिजके नीचे जाना या डूबना, ढलना, नीचे बैठना, (*sun is ~ing*); मृत्युᶠको प्राप्त होना या नष्ट होना, क्रमशः समाप्त होना; गिरना, उतरना (*my spirits sank*); तहᶠ या पेंदेमें बैठना, जमना; निराश होना, हताश होना, साहस छोड़ना, मन गिरना, दिल बैठना, कुम्हलाना, हिम्मतᶠ टूटना; *darkness sank upon the scene* अँधेरा छा गया; *dye ~s in* रंग घुलता है; *her eyes sank* नेत्र विनत हो गये, आँखेंᶠ नीचे झुक गयीं; *here goes, ~ or swim* डूबें या पार लगें अब तो नाव पानीमें डाल दी; *life is ~ing* जीवनका अन्त हो रहा है, जिन्दगीᶠ खतम हो रही है; *~ a die* ठप्पे बनाना, मुहरᶠ खोदना; *~ a fact* किसी बातᶠको अप्रकट रखना, गुप्त रखना; *~ in one's estimation* किसीकी दृष्टिᶠमें हीन होना, नजरोंᶠमें गिरना; *~ shaft, well* कुँआ खोदना या जमीनᶠमें छेद करना, *voice ~s* आवाजᶠ मन्द होती है, धीमी होती है, बैठती है।

**sinkable** –'कॅबॅल् a. डूबने योग्य, नीचे गिरने लायक; धँसने योग्य, घुसने लायक; डुबाने, छिपाने या खोदने योग्य।

**sinkage** –'किज् n. निषदन, नीचे बैठना।

**sinker** –कॅर् n. डूबने या डुबोनेवाला आदि (क्रियागत अर्थोंमें); निमज्जक (*~ method*)।

**sinking** –'किंग् a. धँसता हुआ; n. धँसना; गलाना, गलान, डूबना या डुबोना इत्यादि (क्रियागत अर्थोंमें); आन्तरिक क्षोभ, अवसन्नताᶠ, आतंक अथवा क्षुधाजनित अवसाद, दिल बैठना; ~-fund (का०) **निक्षेपनिधिᶠ**, ऋणनिवारण-निधिᶠ, (वाणि०, अर्थ०) **शोधन-निधिᶠ**, ऋणपरिशोध-कोष, धीरे-धीरे ऋणपरिशोधक धन, कर्जअदाई-फण्ड; the ~-fund ऋणशोधननिधिᶠ; *raid the ~-fund* इस प्रकारके बचतᶠके धनको भी वर्षमें किन्हीं और मदोंमें लगा देना।

**sinless** सिन्'लिॅस् a. निष्पाप, पापरहित, पापहीन, पापमुक्त; निर्दोष, अनघ, निरपराध, पवित्र, बेगुनाह।

**sinlessness** –निॅस् n. पापहीनताᶠ, पापमुक्तताᶠ, निर्दोषताᶠ, अनघत्व, बेगुनाहीᶠ।

**sinner** –'नॅर् n. पापी, पातकी, दोषी, कुकर्मी, पाप करनेवाला, बदकार (प्रायः हास्य०, *you young ~*)।

**Sino-** चीन-, चीनी- (*~phobia, ~-Japanese, ~-Indian*)।

**sinogram** सि'नॅग्रैम् n. चीनी लिपिᶠ, चीनी अक्षर।

**sinologer** –नॉ'लॅजॅर् n. = SINOLOGUE.

**sinological** –नॅलॉ'जिकॅल् a. चीन-शास्त्र-विषयक, चीनी भाषा-सम्बन्धी, चीनी इतिहास-सम्बन्धी।

**sinologist** –नॉ'लॅजिस्ट् n. चीनशास्त्री, चीनी भाषाᶠ, इतिहास या रीतिनीतिᶠ आदिका विशेषज्ञ।

**sinologue** –'नॅलो(लॉ)ग् n. चीनी भाषाᶠ या इतिहास तथा राजनीतिᶠ आदिका पण्डित।

**sinology** –नॉ'लॅजि n. चीनशास्त्र, चीनी भाषाᶠ या इतिहास तथा रीति-नीतियोंᶠ आदिका शास्त्र।

**sinophil** –'नॅफिल् a. चीनी-पर, चीनी प्रिय, चीनी भाषाᶠ या संस्कृतिᶠका प्रेमी।

**Sinophobe** –फोब् n. चीनी-भीतिᶠ, चीनी भाषाᶠ या व्यक्तिका भय।

**sinter** सिन्'टॅर् n. साद, निसाद, संपुंजन, सोतोंकी तहᶠ-में जमी हुई मिट्टीᶠ आदिसे निर्मित सैकत्य (बालूᶠका) या चूर्णीय (चूनेकी) चट्टानᶠ, (प्रा० भू०) T.

**sinuate¹** सि'न्यूअेट v.t. वक्रित करना, लहरदार करना।

**sinuate²** a. (विशे० वन०) वक्रप्राप्त, तरंगी, लहरीला, लहरीली, लहरदार, पेचदार।

**sinuated** –टि'ड् a. = SINUATE².

**sinuation** –ओ'शॅन् n. तरंगीयताᶠ, तरंगिताᶠ, लहरियापन।

**sinuose** ⊙ सि'न्यूओस् a. = SINUOUS.

**sinuosity** –ऑ'सिटि n. वक्रिमाᶠ, वक्रताᶠ, कुटिलताᶠ, कौटिल्य, तरंगीयताᶠ, तरंगिताᶠ, लहरपन; मोड़।

**sinuous** –'न्यूअॅस् a. वक्र, वक्रमय, तरंगित, तरंगायित, तरंगाकार, जिह्म, सर्पिल, असरल, कुटिल, लहरीला, (वन०) **लहरदार**, चक्करदार, पेंचदार, टेढ़ा-मेढ़ा।

**sinus** साइ'नॅस् n. (pl. *-uses, -us*) (श० र० शा०, जन्तुवि०) नालीᶠ, (चि०) **विवर**, (वन०) **कोटर**, छिद्र, गर्त, थैलीᶠके आकारका खोल; (कपालास्थियोंᶠके वायुपूर्ण) विवर या कोटर; (वन०) **खाँचिकाᶠ**, पत्तेके दोनों भागोंके बीचमें बननेवाली नालीᶠ-सी; (चि०) **शिरानाल**, (निदान०, चि०) **नालीव्रण**, **नासूर**, नलीᶠकी शक्लᶠका फोड़ा; T.; ~ venosus (चि०, जीव०) **शिरापात्र**; **विवर पात्र**; vinous ~ (चि०) सिरानाल (सिरागत रक्तसे भरी हुई बड़ी नालीᶠ)।

**sinusitis** –साइ'टिस् n. छिद्रदाह, गर्तदाह, गह्वरप्रदाह, गह्वरका शोथ।

**sinusoid** –'साऍड् n. (ग०) ज्यावक्र; (चि०) विवरिकाᶠ।

**sinusoidal** –'डॅल् a. ज्यावक्रीय;
~ oscillation, ~ spiral, ~ vibration, ~ wave.

**-sion** शर्तᶠ, अवस्थाᶠ एवं क्रियाद्योतक भाववाचक संज्ञाᶠ बनानेमें, (*suspen~, ten~*)।

**sion, cion** सिऑन् nn. (वन०) **रोप्य प्ररोह**, **कलमᶠ**।

**Sioux** सू'स्यू १. n. उत्तरी अमेरिकी इण्डियन कबीलेका सदस्य, सूज; २. a. सूजसे सम्बन्धित।

**sip** सिप्' १. n. आचमन; घूँट, चुसकीᶠ; २. v.t. & i. आचमन करना; घूँट-घूँटसे या थोड़ा-थोड़ा करके पीना, चूसना, चुसकीᶠ लेना, सुड़पना, सुड़कना।

**sipahee** सी'पॅही n. सैनिक, सिपाही।

**sipe¹** साइप्' n. स्रुतिᶠ; स्राव, निस्यन्द, निस्यन्दन, चुआव, रिसना।

**sipe²** v.i. स्राव करना, निस्यन्दित होना, चूना, टपकना, रिसना।

**siphon** साइ'फॅन् १. n. उपक्षेपणीᶠ, वक्रनालीᶠ, V के

आकारकी एक ऊँचे और एक नीचे पेंदेवाली नली[F] (जिसके द्वारा पीपा आदिसे तरल पदार्थ निचली सतह[F]पर प्रवाहित किया जा सकता है), (जीव०) नाल, जलनाल, निनाल, (चि०, भौ०) साइफन; (~-bottle के अर्थमें भी) सोडा-वाटरकी बोतल[F]; (जन्तुवि० *siphuncle* के अर्थमें भी) घोंघों इत्यादिकी निनालिका[F], कुछ कीटाणुओंकी नाली[F] (जिससे वे अपना खाद्य चूसते हैं); २. v.t. & i. निनाल-से प्रवाहित होना या प्रवाहित करना, साइफनमेंसे बहना या निकलना (*water is ~ing from the vase on the tablecloth*);

~ barometer, ~-cup, ~ extractor, ~-gauge, ~ spillway, ~ trap, ~ tube, ~-wick-lubricator.

**siphonage** –निज् n. टेढ़ी नली[F] (साइफन) मेंसे प्रवहण, बहाव, बहना।

**siphonal, siphonic** –नॅल, –फॉ'निक् aa. टेढ़ी नली[F]का या उसके समान, साइफनका।

**siphonate** –नॅट् a. निनालाकृति, निनालाकार, निनाल-सदृश, साइफन-जैसा।

**siphuncle** साइ'फन्कॅल् n. (प्राणिवि०) = SIPHON.

**siphunculated** –'क्यूलेटिॅड a. सनिनाल, निना-लिकामय, निनालिकायुक्त, साइफनवाला।

**sipper** सि'पॅर् n. आचमक, आचमनकर्ता, घूँट-घूँट पीने-वाला, चुसकी[F] लेनेवाला।

**sippet** सि'पिॅट् n. टोस्ट या तली हुई रोटी[F]का टुकड़ा; किसी तरल पदार्थमें भीगा हुआ रोटी[F]का छोटा टुकड़ा।

**S.I.R.** Scientific & Industrial Research.

**sir** सर' १. n. श्रीमन्, श्रीमान्, महोदय, महाशय, भगवन्, आर्य, प्रभु, महाराज, जी, (मालिक या अपनेसे बड़े या भवनके अध्यक्षके लिए सम्बोधन-रूपमें प्रयुक्त), साहब, सरकार, जनाब, हुजूर, हजरत, सर; नाइटों और बैरनोंकी प्रतिष्ठासूचक उपाधि[F], बहादुर, सर (*S~ John Moore*); २. v.t. 'महाशय', 'सर' इत्यादि कहकर सम्बो-धन करना, श्रीमान् कहना (*don't ~ me*);।

**sircar** सर्'कॅर् n. सरकार[F]।

**sirdar** सर्'डॅर् n. (मिस्रमें) सेनाध्यक्ष, प्रधान सेनापति, फौज[F]का सिपहसालार, (भारत आदिमें) नेता, पथप्रदर्शक, अग्रणी, अगुआ, सरदार।

**sire** साअॅर' १. n. (सम्बोधन) श्रीमन्, महाराज, देव, श्रीमद्देव, सरकार, हुजूर, जहाँपनाह; (का०) जनक, तात, पिता या पूर्वपुरुष, पूर्वज, पुरखा, दादा; नर, (पशु०) प्रजनक साँड़, साँड़, भैंसा, पड़वा आदि (जो नस्ल[F] बनानेके लिए पाला जाय); २. v.t. (साँड़ोंका) उत्पन्न करना।

**siren** साअॅ'रिॅन् n. मृत्स्पिका[F]; समुद्री अप्सराएँ[F] या आधी स्त्री[F] और आधी पक्षीरूप (जो अपने संगीतसे भट-कनेवाले समुद्री यात्रियोंको आकर्षित कर लेती हैं), साय-रिन[F], लोभयित्री[F], मायिनी[F], मायाविनी स्त्री[F], मोहिनी[F], कुट्टिनी[F], ठगिनी[F], खतरनाक रूपसे लुभानेवाली औरत[F], (गुण०) बहुत ही अधिक मोहक, आकर्षक, लुभावनी (~ *appearance*); सुमधुर गायिका[F]; (इति०) T.; प्रश्रृंग, भोंपू, खतरे या चेतावनी[F]की सूचना[F] देनेवाला यन्त्र; श्रवण-सम्बन्धी प्रयोगों या ध्वनि-वर्धनमें काम आने-वाला यन्त्र।

**sirenes** साअॅरिनिस् (इति०) जलपरी[F]।

**sirenian** साअॅरी'निअॅन् n. & a. दुधारू मछली[F]की (जाति[F])।

**sirenic** –रे'निक a. मायिनी, मायाविनी, मोहिनी, आकर्षक।

**sirius** सि'रिअॅस् n. (ज्यौ०) लुब्धक।

**sirloin** सर'लाएॅन् n. बैलके पुट्ठेके मांसका सर्वोत्तम भाग, पुट्ठा।

**sirocco, sci-** सिरॉ'को, सि- n. (pl. -s) उष्णानिल, सहाराकी उष्ण वायु[F]का इटैलियन नाम, लू, (इटलीमें) जाड़ेमें चलनेवाली गर्म ऊमसदार हवा[F]।

**sirrah, sir(r)ee** ⊙ सि'रा, सरी nn. जी, अजी, अरे, रे, अबे !

**sirup** साइ'रप् a. = SYRUP.

**-sis** क्रिया[F] अथवा अवस्था[F] (*the ~*)।

**sisal-grass, -hemp** सि'सॅल्-ग्रास्, -हे'म्प् nn. गौर शण, अमेरिकी घीकुवाँरका सन, सुतली[F]; (कृषि०) बाँस केवड़ा, केतरी[F]।

**siskin** सिस्'किन् n. चटिका[F], क्षुद्र गायक पक्षिविशेष, एक हरा छोटा गायक पक्षी।

**sissoo** सि'सू n. शीशम।

**sissy** ⊙ सि'सि n. दूधमें भिगोया रोटी[F]का टुकड़ा, मिल्क-सॉप।

**sist**[1] सिस्ट्' n. स्थगन, बन्द करना।

**sist**[2] v.t. आह्वान करना, बुलाना; स्थगित करना, बन्द करना।

**sister*** सिस'टॅर n. भगिनी[F], सहोदरा[F], स्वसा[F], बहिन[F]*, दीदी[F], जीजी[F], बीबी[F], धर्मभगिनी[F], धर्मबहिन[F], सौतेली बहिन[F]; (किसी सम्प्रदाय या वर्ग या मानव-समूहसे सम्बन्धित) मित्र-सदस्या[F]; भगिनी[F], बहिन[F], सहेली[F], सखी[F]; भगिनीवत् गुण या वस्तु[F] (जिसकी बहिन[F]से तुलना[F]की जावे, जैसे *prose, younger ~ of verse*); भिक्षुणीवर्ग या भगिनी-समाजकी सदस्या[F], धार्मिक महिला-मण्डलकी सदस्या[F]; उपचारिका[F], महोप-चारिका[F], नर्स[F], सिस्टर[F], अस्पतालकी बड़ी नर्स[F], half-~ सौतेली बहिन[F]; S~ Anne वह व्यक्ति जो किसी दूसरेके स्थानपर आनेवालेकी प्रतीक्षा[F] कर रहा हो; ~ german सगी बहिन[F], ~-in-law साली[F], जीजी[F], बीबी[F], ननद[F], नन्द[F], भाभी[F], भौजाई[F], देवरानी[F], जिठानी[F], ~ of mercy नर्सों[F]के भगिनी-मण्डलकी सदस्या[F]; ~ ships (नौवि०) युगल पोत, जोड़ीका जहाज; एक आकार-प्रकारके जहाज।

**sisterhood** –हुड् n. भगिनीत्व, भगिनी-सम्बन्ध, बह-नापा, बहिन[F]का रिश्ता; भगिनी-गण, भगिनी-मण्डल, भगिनीसमाज, बहिनसमाज।

**sisterless** –लिॅस् a. भगिनीहीन, बिना बहिन[F]के

बेवहिनका ।

**sisterliness** –लिनिस् n. भगिनीभाव, बहनापा ।

**sisterly** –लि a. भगिनीवत्, भगिनीयोग्य, स्वस्त्रीय, बहिन-जैसा; स्नेहशील, स्नेहपूर्ण ।

**siste, viator** (L) यात्री, ठहरो ।

**sistrum** सिसट्रम् (इति०) झाँझ ।

**sisyphean** सिसिफी'अँन् a. निरन्तर अध्यवसायशील, अविराम परिश्रमी, बहुत मेहनती, सिसीफसकी भाँति ।

**sit** सिट्' v.t. & i. (*sat*) उपवेशन करना, आसन ग्रहण करना, बैठना, तशरीफ[F] रखना; किसी व्यवसायमें लगना (जिसमें कि बैठा रहना पड़े); घोड़ेपर आसन जमाये रखना, जमकर बैठना, अच्छी तरह बैठना (*he could not ~ his mule*); (पक्षियों या कुछ पशुओंका) पैर मोड़कर बैठना, बसेरा लेना; (मुख्यतः निर्जीव वस्तुओं[F]का) स्थित होना, स्थिर होना, टिकना, रुकना, रहना, बैठना, पड़ना, लगना, थमना (बहुत कुछ स्थायी रूपसे); बैठाना, टिकाना, लगाना; *~ at home* निष्क्रिय होना, बेकार होना, बेकार पड़े रहना, आलसी होना; *~ down* बैठ जाना, धरना मारकर बैठना; ठहर जाना ⊙; *~ down under* (अपमान आदिको) भय-पूर्वक सह लेना, चुपचाप पी जाना; *~ for borough* etc. पार्लियामेण्ट[F]में किसी क्षेत्रका प्रतिनिधित्व करना; *~ for fellowship* etc. किसी छात्रवृत्ति[F]के लिए परीक्षा[F]में बैठना; *~ for* one's *portrait* चित्र खिंचवानेके लिए बैठना; *~ in judgement* आलोचक होना, छिद्रान्वेषण करना, नुक्ताचीनी[F] करना; दूसरोंपर निर्णय देनेका अधिकार लेना; *~ on* or *upon* (पंच इत्यादिका) सत्र चलाना, इजलास बैठना; *~ on his head* (ग्रा०) भर्त्सना[F] करना, बुरा-भला कहना, दबाना, दबाव डालना, डाँटना, सिरपर चढ़ना (*he wants ~ting upon*); गिरे हुए घोड़ेको शान्त रखनेके लिए सिरपर बैठना; *~ out* दूसरे मेहमानोंके जानेके बादतक ठहरना या किसी खेलकी समाप्ति[F]तक रुकना या बैठे रहना; बाहर बैठना, खुली हवा[F]में बैठना; किसी बात[F]में सम्मिलित न होना, भाग न लेना, शामिल न होना; *~ tight* (बोल०) स्थिर रहना, चंचल या अस्थिर न होना, पक्का रहना, किसी तरफ न खिंचना, जमकर बैठना, जमे रहना, ढीठ बने रहना; *~ under* किसी धार्मिक सभा[F]में सम्मिलित होना; ~ up⊙ आँख[F] खोलनेवाला; *~ up* सीधे बैठना, तनकर बैठना, बिस्तर छोड़ना, उठ बैठना, लेटनेसे उठ बैठना (*make* one *~ up* उठाना); (बोल०) पीड़ित या विस्मित करना, कठिन काम कराना, चक्करमें डालना; *~ up and take notice* (बोल०) अपने स्वार्थपर एकाएक दृष्टि[F] जाना, चौंक उठना, स्वार्थकी याद[F] आ जाना; *~s well* घोड़ेपर खूब बैठता है, अच्छी सवारी[F] करता है ।

**sitar** सिटार्' n. सितार ।

**site** साइट्' १. n. स्थिति[F], अवस्थिति[F], संस्थिति[F], **स्थान**, अवस्थान, **स्थल**, सन्निवेश, आस्पद, भूमि[F], ठिकाना, मौका, जगह[F], जमीन[F] (भवन इत्यादिके लिए); घटनास्थल; २. v.t. स्थित करना, बसाना, बैठाना, रखना, जमाना; ~ class, ~ conversation, ~-crowded, ~ factor, ~ maintenance, ~-plan, ~ planner, ~ quality, ~ value.

**sith** सिथ्' conj. तो, तब, तिसपर, उसे देखकर ।

**siting** साइ'टिंग् n. (परि०) **स्थान-निर्धारण** (*~ board*), स्थान चुनना; तोपें[F] लगाना ।

**sit(i)o-** भोज्य-, खाद्य-, भोजन- (*~ology*, *~ophobia*) ।

**sitiology** साइटिऑ'लॅजि n. = SITOLOGY.

**sitology** –टॉ'लॅजि n. (चि०) आहार-विज्ञान, पथ्य-विज्ञान, पथ्यशास्त्र ।

**sitomania** –टॅमे'निअॅ n. (चि०) महाशनोन्माद; अति-क्षुधा[F] ।

**sitophobia** –टॅफो'बिअॅ n. (शिक्षा०, चि०) **भोजन-भीति**[F], अन्नविद्वेष, भक्तद्वेष ।

**sitter** सि'टॅर् n. बैठनेवाला इत्यादि क्रियागत अर्थोंमें; सरल लक्ष्यवेध, आसान निशाना, सहज कार्य, सहल या आसान काम ।

**sitting** –टिंग् n. **उपवेशन, बैठक, बैठन, बैठना** आदि क्रियागत अर्थोंमें; उपवेशन, आसन, अधिवेशन, सत्र, सभा[F], बैठक[F], लगातार बैठनेका समय, इजलास (*wrote the whole poem at a ~*); गिरजाघरमें किसी व्यक्ति-के बैठनेका आसन, बैठकी[F], सीट[F]; एक झोलके अण्डे; ~-room बैठक[F], बैठक खाना; ~ tenant वर्तमान असामी या किरायेदार, मौजूदा काश्तकार ।

**situate** सि'ट्यूअॅट् a. दे० SITUATED.

**situated** –एटि'ड् a. स्थित, अवस्थित, स्थापित, निविष्ट (*~ on the top of the hill*); *awkwardly ~* दुविधा[F]में, कठिनाई[F]में, उलझन[F]में, मुसीबत[F]में ।

**situation** –ए'शॅन् n. गति[F], वस्तुस्थिति[F], अवस्था[F], परिस्थिति[F], भाव दशा[F], हाल, हालत[F], सूरत[F] (*came out of a difficult ~ with credit*); परिवेश, सन्निवेश, अवस्थान, अवस्थिति[F], (प्रा० भू०, अर्थ०) **स्थिति**[F], स्थान, ठौर, जगह[F], मौका, मुकाम (*house stands in a fine ~*); नाटकका संकटापन्न विशिष्ट स्थल या बहुत ही नाजुक मुकाम (*curtain falls on a strong ~*); नियोग, वृत्ति[F], सेवा[F], पद, कार्य, धन्धा, काम, नौकरी[F], जगह[F], चाकरी[F] (*cannot find a ~*);

~ rent, ~ report, ~ set, ~ test, ~ value.

**situs** साइ'टॅस् n. स्थिति[F], अवस्थिति[F], संस्थिति[F], स्थान, अवस्थान, स्थल, सन्निवेश, आस्पद, भूमि[F], ठिकाना, मौका, प्लाट ।

**sitz-bath** सिट्स-बाथ् n. (चि०) कटि[F]-स्नान ।

**six** सिक्स्' १. n. छः का अंक या संख्या[F] (*twice ~ is twelve*); ताश या पाँसेका छक्का (*the ~ of spades*); (pl.) एक पौण्डकी छःवाली मोमबत्तियाँ[F]; २. a. षष्, षट्, छः (*~ of the men*); ~monthly

षाण्मासिक, अर्धवार्षिक, छःमाही; *at ~cs and sevens* तीन तेरह होना, अव्यवस्थित, व्यग्र, असन्तुलित, दुविधा^F^में, उलझन^F^में; *it is ~ of one and half-a-dozen of the other* अन्तर नाममात्रका है, फर्क तो कहने भरका है; *~ to one* बड़ी विषमता^F^; लम्बा अन्तर, अधिक अनुपात।

**sixer** –सर् n. छौवा, छक्का (क्रिकेटमें जब एक बारकी चोट^F^से छः रन बनते हैं)।

**sixfold** –स्'फ़ोल्ड् a. & adv. छःगुना।

**six-o-six** (606) n. (चि०) साल्वर्सन।

**sixte** सिक्स्ट्' n. लकड़ी^F^ या गतकेका एक हाथ या दाँव।

**sixteen** सिक्स्टीन्' १. n. सोलहका अंक या संख्या^F^ (*twice ~ is, thirty-two*); २. a. षोडश, सोलह।

**sixteenth** –थ् a. षोडश, सोलहवाँ।

**sixth** –स्थ्' १. n. छठी कक्षा^F^; छठा भाग, छठा हिस्सा; (संगीत) छः सुरोंका संयोग, छः वर्णोंके सरगमका विराम; २. a. षष्ठ, छठा; ~ part किसी विभाजित वस्तु^F^का छठा भाग; the ~ छठा दिनांक, माहकी छठी तारीख^F^; छठी कक्षा^F^; ~ nerve (चि०) आँख^F^की उद्विवर्तनी^F^ तन्त्रिका^F^।

**sixtieth** –स्'टिऐथ् n. & a. षष्टितम, साठवाँ।

**sixty** –टि १. n. साठका अंक या संख्या^F^; २. a. षष्टि, साठ ६०; ~ eight अड़सठ, ~ five पैंसठ, ~ four चौंसठ, ~ nine उनहत्तर, ~ one इकसठ, ~ seven सड़सठ, ~ six छियासठ, ~ three तिरसठ; ~ two बासठ, the ~ies किसीकी आयु^F^ या किसी शताब्दी^F^में ५९ से ६९ के बीचके वर्ष।

**sizable** साइ'ज़ॅबॅल् a. दीर्घाकारी, बृहदाकारी, उपयुक्त आकारका, बड़े आकारका, लम्बा-चौड़ा, बड़े साइजका, बड़ा, अधिक, काफी ⊙।

**sizar** –ज़ॅर् n. सहायताप्राप्त विद्यार्थी, घटा हुआ शुल्क देनेवाला कैम्ब्रिज या ट्रिनिटी कॉलेज डबलिनका छात्र।

**sizarship**–शिप् n. छात्रवृत्ति^F^, निश्शुल्कता^F^, रियायती फीस^F^।

**size¹*** साइज् १. n. सज्जा^F^, (प्रा० भूगोल) आकार, **विस्तार,** आयतन, **परिमाण,** आकारमान, आकृतिमान, प्रकार, लम्बाई^F^-चौड़ाई^F^; डीलडौल, **माप**^F^, **नाप**^F^*, कद*, साइज (*~ matters less than quality*); (टोपी^F^, जूते, कपड़ों आदिका) आकार-क्रम, नाप^F^ या नम्बर (*is made in several ~s*); मात्रा^F^, परिमाण ⊙; पेय; (इति०, खाने-पीनेकी वस्तु^F^को तौलनेका) बाट, माप^F^ नापनेका पैमाना, बटखरा; (कैम्ब्रिज विश्वविद्यालयमें) भण्डारसे प्राप्त खाने-पीनेकी सामग्री^F^, नित्यका सीधा, खूराक^F^, राशन; (रसा०) **सज्जक द्रव्य;** (यन्त्र०) **सरेस;** मुक्तामापक यन्त्र, मोती नापनेका औजार; २. v.t. भिन्न आकारोंमें समूहीकृत करना, आकार-क्रमसे बाँटना या छाँटना; सजाना; ३. v.i. (अमेरिकामें कैम्ब्रिज विश्वविद्यालयके सम्बन्धमें) खाद्यसामग्री^F^ माँगना, खूराक^F^ माँगना; ~-stick मोचीका (पाँवकी लम्बाई^F^ लेनेका) पैमाना, कालबुत, कालिब; *are both of a ~* समान आकारका, एक ही साइजका; *~up* आकारका अनुमान करना, साइजका अन्दाजा लगाना; (बोल०) किसी व्यक्तिके सम्बन्धमें निर्णय देना, मत स्थिर करना, मापना, थाह^F^ लेना, राय^F^ कायम करना; ~ class, ~ distribution, ~ group, ~ scale.

**size²** १. n. एक प्रकारका चिपचिपा पदार्थ, लासा, **सरेस;** २. v.t. लासा लगाना या लपेटना, कागज आदिको सरेससे कड़ा करना।

**sizeable** –ज़ॅबॅल् a. = SIZABLE.

**sized** –ज़्ड् a. आकारी, आकारका, मापका।

**sizer** –ज़ॅर् n. आकारमापक, आकारके अनुसार वर्गीकरण करनेवाला या छाँटनेवाला।

**siziness** साइ'ज़िनिस् n. संलागिता^F^, चिपचिपापन, लसलसाहट^F^, सरेस-जैसी अवस्था^F^।

**sizing** साइज़िङ् n. (रसा०) **सज्जीकरण,** (यन्त्र०) **सरेस लगाना; आकार देना,** साइजमें रखना या होना; **चिक्कण करना;** (कैम्ब्रिज विश्वविद्यालयमें) भण्डारसे प्राप्त खाद्य-सामग्री^F^, सीधा, खूराक^F^, राशन।

**sizy** साइ'ज़ि a. लसलसा, चिपचिपा, चिपकनेवाला, सरेस-जैसा, लेसदार।

**sizzle** सि'ज़ॅल् १. n. सिसकार^F^, हिस^F^, तलनेका छन्-छन् शब्द; २. v.i. किसी वस्तु^F^को तलने या अकोरनेके समय छन्-छन् करना, हिस^F^-का शब्द करना।

**sizzling** –लिङ् n. छन्-छन्^F^, सन्-सन्^F^।

**S J.** Society of Jesus; Senior Jailor.

**S.J.A.A.** St. John Ambulance Association.

**sjambok** शैम्'बॉक् १. n. गैंड़ेकी खाल^F^का कोड़ा या चाबुक; २. v.t. गैंड़ेको चाबुकसे मारना, कोड़े बरसाना।

**S.K.** Store Keeper.

**skain** स्केन्' n. = SKEAN.

**skald** स्कॉल्ड्' n. (प्रा० स्कैण्डिनेवियाका) चारण, स्तुतिपाठक, स्तोता, स्तवन-पाठक, भाट।

**skaldic** –डिक् a. चारण-विषयक, स्तुतिपाठक-सम्बन्धी, स्तवन-पाठक-सम्बन्धी, भाटका, स्तुतिपूर्ण, स्तवनयुक्त; चारण-रचित, स्तुतिपाठक-विरचित, भाटका लिखा हुआ।

**skat** स्काट्' n. (जर्मनीमें ताशका एक खेल), तिपत्ति^F^; (ज्यौ०) **चतुर्थ कुंभ, स्कैट।**

**skate¹** स्केट् n. तनुका^F^; एक प्रकारकी मछली^F^, **स्केट।**

**skate²** १. n. धावुका^F^, बर्फ^F^ या कठोर चिकने धरातलपर फिसलनेकी लोहेकी खड़ाऊँ^F^, स्केट^F^, २. v.t. & i. बर्फ^F^पर चलना या फिसलना, स्केटिंग^F^ करना; ~ing-rink धावुक स्थल, स्केटिंग^F^के लिए कृत्रिम रूपसे तैयार बर्फखण्ड या फर्श; *~ on thin ice* जोखिममें पड़ना, खतरेमें पड़ना; *~ over thin ice* टेढ़ी समस्या^F^पर चर्चा^F^ करना, नाजुक मामलेमें पड़ना, बुरी तरह फँसना।

**skate³** ⊙ a. कृपण, कंजूस, लोभी।

**skater** स्के'टॅर् n. बर्फ^F^पर फिसलनेवाला, स्केट^F^पर चलनेवाला, स्केटिंग^F^ करनेवाला।

**skean** स्कीन्' n. खंजर, छुरा।

**skedaddle** स्किडे'डल् १. n. हड़बड़ी, भगदड़; २. v.i. (बोल०) तितर-बितर हो जाना, सिरपर पाँव रखकर भागना, भगदड़[F] मचना।

**skee** स्की' n.=SKI.

**skeel** स्कील' n. काष्ठ-पात्र, काष्ठ-भाजन, लकड़ी[F]की बाल्टी[F]।

**skeeter** स्की'टर् n. मशक, मच्छर।

**skein** स्केन्' n. वन्य राजहंसदल, जंगली हंसोंका उड़ता हुआ समूह या झुण्ड; सूत या रेशमकी पंजिका[F], पंजी[F], पेचक[F], लच्छा, (कृषि०) लच्छी[F], अण्टी[F];(ला०) दुविधा[F], गुत्थी[F], झंझट[F], उलझन[F], गोलमाल, पेच; (जीव०) समसूत्रणा[F]की प्रारम्भिक अवस्था[F]में दिखाई देनेवाली सूत्रसम आकृति[F]।

**skeletal** स्के'लिटल् a. (जीव०, चि०) **कंकाल-**, कंकालीय, अस्थिपंजरका, ढाँचेका;

~ muscles, ~ soils, ~ system, ~ tissue.

**skeletization** –टाइज़े'शन् n. (चि०) कंकालमात्र रहना, अतिकृशता[F]; कंकालके मांसादि मृदु भागोंको निकालना।

**skeletogenous**–टॉजिनस् a. (जीव०) **कंकाल-जनक,** अस्थिपंजर कर देनेवाला, ढाँचा बना देनेवाला (~ *layer*)।

**skeletography** –ग्रॅफि n. (चि०) कंकाल विवरण, कंकालवर्णन, कांकालिकी[F], कंकाल-विज्ञान।

**skeletology** –लॅजि n. (चि०) अस्थि-विज्ञान, कंकाल-विज्ञान, कंकालशास्त्र, अस्थिपंजर शास्त्र।

**skeleton** –लिटन् n. (चि०, कृषि०, जीव०) **कंकाल,** (कृषि०, जीव०) **अस्थिपंजर, ढाँचा,** (मनुष्य, पशु या वनस्पति[F]का); किसी वस्तु[F]का आवश्यक अंग, गठन[F] या गढ़न[F]; मृत कंकाल, मृत अस्थिपंजर, मरे हुएका ढाँचा, ठठरी[F]; अवशिष्टांश, शेषांश, अवशेष, (उपयोगिता[F] नष्ट हो जानेपर) बचा हुआ भाग; वस्तुमात्र, तथ्यांश, सार, सारांश, संक्षेप, रूपरेखा[F], खाका; (अतिशयोक्ति[F]से) दुर्बल व्यक्ति, निर्बल मनुष्य, क्षीण पुरुष, दुबला-पतला आदमी; family ~ परिवारका रहस्य, गुप्त भेद; ~ crew, regiment, *etc.* छोटा-सा विशिष्ट, नाविकदल या (रेजीमेण्ट) सैन्यदल आदि; ~ wheel (कृषि०) **सादा पहिया;** ~ key प्रत्येक तालेकी कुंजी[F], खोखली कुंजी[F]; ~ *at the feast* आनन्दमें विषाद, हर्षमें शोक, दालभातमें मूसलचन्द, रंगमें भंग; ~ *in the cupboard* परिवारका गुप्त भेद;

~ budget, ~ form, ~ girder, ~ programme, ~ scheme, ~ steps, ~ system, ~ trace map, ~ tracing.

**skeletonize** –नाइज़् v.t. मांसको अलग करके कंकाल या अस्थिपंजरमात्र रहने देना, ढाँचा-ही-ढाँचा रहने देना, हड्डी-हड्डी[F] कर देना; विस्तार हटाकर संक्षिप्त करना, रूपरेखामात्र रहने देना, खाका रहने देना।

**skelp** स्के'ल्प्' १. n. थप्पड़, झापड़, तमाँचा, चपत[F]; २. v.t. थप्पड़ या तमाचा मारना।

**skelter**¹ स्के'ल्टर् n. द्रुतधावन, शीघ्रता[F], उतावली[F], हड़बड़ी[F]।

**skelter**² v. i. जल्दी-जल्दी दौड़ना, जल्दी[F]में भागना या दौड़ना, उतावली[F] मचाना, हड़बड़ी[F]में पड़ना।

**skep** स्के'प्' n. मुलायम टहनियों[F] या घास[F]का छत्ता; मुलायम बेंत या लकड़ी[F]की बनी हुई एक प्रकारकी टोकरी[F], छींका, पिंजरा।

**skepsis** –सिस् n.=SCEPSIS.

**skeptic** –टिक् n.=SCEPTIC.

**skerry** स्के'रि n. शैल द्वीप, चट्टानी द्वीप।

**sketch** स्के'च्' १. n. आरूप, प्रारूप, **रेखाकृति[F],** स्थूलचित्र, (ग० भी) **स्थूल रेखाचित्र, शब्द-चित्र, रेखाचित्र,** रेखा[F], ढाँचा, कच्चा नकशा, खाका; सामान्य रूपरेखा[F], वर्णन, सामान्य संक्षिप्त विवरण, खुलासा, मसविदा[F]; संक्षिप्त संगीतात्मक नाटक या साहित्यिक रेखाचित्र, **स्केच;** एक ही गतकी संगीत-कृति[F], एक गतका गान; २. v.t. & i. आरूप खींचना, स्थूल चित्र बनाना, खाका बनाना; प्राकृतिक दृश्योंके रेखाचित्र खींचना, रेखाचित्रके रूपमें वर्णन करना, वर्णित करना, स्थूल रूपमें अंकित करना या आँकना, संक्षेपमें या मोटे तौरपर मुख्य-मुख्य बातें[F]बताना, कच्चा कर लेना; ~-block, ~-book आरूपण-पुस्तक[F], रेखाचित्र खींचनेकी पुस्तिका[F]; ~map **रेखाचित्र।**

**sketchable** –चॅबल् a. आरूप्य, प्रारूप्य, रेखाचित्रणीय, स्थूलचित्रणीय, खाका बनाने लायक, वर्णनीय, अंजनीय, कच्चा ढाँचा करके रखने लायक।

**sketcher** –चॅर् n. आरूपक, रेखाचित्रकार, खाका बनानेवाला।

**sketchiness** –चिनिस् n. बाह्यांकन, बाह्य रूपरेखामात्र, संक्षिप्तता[F], रूपरेखामात्र।

**sketching** –चिंग् n. आरूपण, रेखांकन (~ *board*)।

**sketchy** –चि a. रूपरेखात्मक, रूपरेखा-सदृश, संक्षिप्त, मोटा-मोटा, अधूरा, खाके-जैसा।

**skew** स्क्यू' १. n. मकानके कोनेकी मुँडेर[F], दोपलिया छत[F]के किनारेकी दीवार[F]के तिकोने भागकी मुँडेर[F]; मोर्चेकी दीवार[F]का सिरा (*~-back*); थूनी[F] या पुश्तेका ढालू सिरा; २. a. विषम, विषमतल, विषमतली, वक्र, टेढ़ा, तिरछा, तोड़ा-मरोड़ा, बेंड़ा, आड़ा, टेढ़ा-मेढ़ा (~ *correlation*); (गणित) विषमतल; ~-back (रसा०) **चाप आधार, तिरछी डाट[F];** (रेल०, परि०) **कमान टेक[F];** (स्था०) **सिंघा;** ~ corbel (यन्त्र०) **तिरछा टोडा;** ~ bridge तिरःसेतु, (यन्त्र०, परि०) **तिरछा पुल;** कैंचीका पुल; ~-eyed ऐंचाताना, भेंड़ा, भेंगा, टेढ़ी निगाहवाला; ~-whiff (बोल०)=ASKEW;

~ gears, ~ lines, ~ quadrilateral, ~ rays, ~ span, ~ surface.

**skewer** –अॅर् १. n. मांसशलाका[F], कबाबका सीखचा या सीख[F]; कीलक, शलाका[F]; (हास्य०) असि[F], तलवार[F], छुरा, संगीन[F]; २. v.t. सीखचेसे छेदना या उसकी भाँति पिरोना, सीख[F]में इकट्ठा बाँधना या लपेटना।

**skewness** –निस् n. (ग०) वैषम्य, वक्रता^F, (ग०) टेढ़ापन, तिरछापन, तिरछाव।

**ski** शी', स्की'१.n.(pl. ~,-s) धावफलक, (स्कैण्डिनेविया में) बर्फ^F पर दौड़नेका लकड़ी^F का तख्ता या पतली पटिया^F, स्की^F; २. v.i. उपर्युक्त पटिया^F को बाँधकर बर्फपर फिसलना।

**skiagram** ⊙स्काइ'ॲग्रैम् (चि०) एक्स-रे-चित्र।

**skiagraph** –ग्राफ् n. छायाचित्र, क्ष-रश्मि-चित्र, एक्स-रे-फोटो^F।

**skiagraphical** –ग्रै'फिकल् a. छायाचित्रीय, क्ष-रश्मिच्छाया चित्रण विषयक, एक्स-रे-फोटोग्राफी सम्बन्धी।

**skiagraphy**–ॲ'ग्रॅफि n. छायाचित्रण, क्ष-रश्मिच्छाया-चित्रण, एक्स-रे-फोटोग्राफी^F।

**skiascopy** –ॲस्'कॅपि n. क्ष-रश्मि-परीक्षण, क्ष-रश्मि-चिकित्सा^F, एक्स-रे-परीक्षा^F।

**skid** स्किड्' १. n. अवरोध, पहियेको घूमनेसे रोकनेके लिए लकड़ी^F या लोहेकी रोक^F, आड़^F या ब्रेक, कुत्ता, बिल्ली^F, पहियेको रोकनेके अन्य उपकरण; (नौवि०) **गुटका; फिसल**^F, पहियेकी कीचड़^F में फिसलन^F या रिपटन^F; चौखटा या लकड़ी^F जो सहारा देने या बीचमें अड़ाने या टेकनेके काम आवे; २. v.t. & i. सर्पण करना, **फिसलना**, हिलना, खिसकना, खिसकाना, फिसलाना, पहिया या सवारी गाड़ी^F आदिका फिसलना, रिपट^F जाना; लकड़ी^F की टेक^F लगाना या उससे चलना या रक्षा^F करना या रोकना, रोक^F लगाना; ~-way सर्पिका^F, ढलवाँ नाली^F।

**skidding** –'डिंग् n.(परि०)**फिसलना** (~*distance*)।

**skied** स्काइड्' a. उच्चालम्बित, ऊँचाई^F पर टँगा हुआ; उच्चक्षिप्त, उच्चप्रक्षिप्त, ऊँचाई^F पर फेंका हुआ।

**skier** शी'ॲर् n. धावफलकपर चलनेवाला, स्कीपर दौड़नेवाला।

**skiff** स्किफ्' n. क्षुद्र नौका^F, लघु नौका^F, तरी^F, हल्की नाव^F, छोटी किश्ती^F, डोंगी^F, परेवा^F, पंसुआ^F, डिंगी^F, होडी^F, शिकारा, T.

**skijoring**⊙ स्किजोॲ'रिंग् n. स्किजोरिंग, (एक बर्फानी खेल)।

**skilful** स्किल्'फुल् a. प्रवीण, पटु, निपुण, दक्ष, चतुर, कुशल, अभ्यस्त, विचक्षण, विदग्ध, कलाकुशल, विशारद, विज्ञ, युक्तिशील, सयाना, होशियार, चालाक, कारीगर, उस्ताद, हुनरी, हिकमती, हुनरमन्द।

**skilfulness** –निस् n. प्रवीणता^F, पटुता^F, निपुणता^F, दक्षता^F, चतुरता^F, कौशल, अभ्यस्तता^F, विचक्षणता^F, विदग्धता^F, वैदग्ध्य, कलाकुशलता^F, विशारदता^F, विज्ञता^F, युक्तिशीलता^F, सयानापन, होशियारी^F, चालाकी^F, कारीगरी^F, उस्तादी^F।

**skill** स्किल् n. प्रावीण्य, प्रवीणता^F, पटुता^F, नैपुण्य, **निपुणता**^F, चातुर्य, चतुरता^F, चतुराई^F, दक्षता^F, **कौशल**, (अर्थ०) **कुशलता**^F, अभ्यास, विदग्धता^F, गुण, योग्यता^F, क्षमता^F, होशियारी^F, हुनर, हुनरमन्दी^F, कारीगरी^F, उस्तादी^F, महारत, शऊर, सलीका, तमीज^F; युक्ति^F, हस्तकौशल, कला^F, कर्तव्य, हाथकी सफाई^F, जुगुत^F, हिकमत^F।

**skilled** –ड् a. प्रवीण, दक्ष, सुदक्ष, **कुशल**, कौशलपूर्ण, कार्यक्षम, कार्यकुशल, शिक्षित, प्रशिक्षित, अभ्यस्त, **चतुर**, होशियार, सीखा-सिखाया, सीखा हुआ, माहिर; ~ coordination **कुशल समन्वय**; ~ labour (कृषि०) **सिद्धहस्त श्रमिक, कुशल श्रमिक**; ~labourer दक्ष श्रमिक, प्रशिक्षित श्रमिक, शिक्षण-सम्पन्न श्रमिक, सीखा हुआ कारीगर; ~ workman दक्ष श्रमिक, प्रशिक्षित कामगार; (यन्त्र०) **कारीगर**, सीखा हुआ मजदूर।

**skillet** स्कि'लिट् n. रसोई^F में काम आनेवाली मुठियावाली या कड़ेदार डेगची^F या पतीली^F।

**skill-less** स्किल्'-लिस् a. अदक्ष, कौशलरहित, युक्तिहीन, चातुर्यहीन, निर्बुद्ध, अनाड़ी, बेहुनर, बेशऊर, बेसलीका।

**skills** स्किल्स्' v.i. (प्रा०) *it ~ not* यह सब व्यर्थ है या अनुपयोगी है, बेकार है; कोई अन्तर नहीं पड़ता, कुछ फर्क नहीं होता।

**skilly** स्कि'लि n. जई^F का पतला दलिया।

**skim**[1] स्किम्' n. मण्ड, फेन, झाग; मलाई^F।

**skim**[2] v.t. & i. १. (रसा०) काँछना, ऊपर उतराती हुई चीज^F को उतारना, **मलाई**^F **उतारना**, मलाई^F, फेन या मैल आदिको उतारना, **मल उतारना**, पपड़ी^F उतारना; स्पर्श मात्र करते हुए निकलना, छूते हुए चले जाना, उड़े चले जाना; शीघ्रावलोकन करना, मुख्य-मुख्य बातें^F ले लेना, मोटी-मोटी बातें^F समझ लेना, सरसरी तौरपर पढ़ जाना, सरसरी नजर^F से देखना, एक नजर^F डालना; २. a. ~ed milk दूधी, मखनिया दूध, स्नेहा, उद्धृत स्नेह या मलाई^F उतरा दूध; ~ming-dish (प्रा०) प्रतियोगिता-नौका^F, चौरस तलवाली दौड़की छोटी नाव^F, दौड़^F की किश्ती^F; हलकी तेज मोटर-नाव^F; *~ the cream off* (प्रायः ला०) सर्वोत्तम अंश ग्रहण करना, सार-सार निकाल लेना, सत निकाल लेना।

**skimble-skamble** स्किम्'बॅल्-स्कैम्'बॅल् a. असभ्य प्रलापी, अण्ड-बण्ड बोलनेवाला; बनैला, जंगली, असंगत, अण्डबण्ड, बेमेल।

**skimmer** स्कि'मॅर् n. मलाई^F आदि उतारनेवाला (क्रियागत अर्थोंमें); मलाई^F उतारनेकी झरिया^F, करछी^F, छन्ना, पौनी^F; द्रुतगामी मोटर-नाव^F, हलकी तेज मोटर-बोट^F।

**skimmings** –मिंग्स् n. (pl.) छादी^F, मल, मैल, मलाई^F; ~ tank (चि०) **छादी कुण्ड**।

**skimp** स्किम्प्' v.t. & i. कृपण होना, मितव्ययी होना, कंजूस होना, कंजूसी^F करना; कृपणता^F के साथ (धन, भोजन, व्यय, सामग्री^F आदि) प्रदान करना, नपा-तुला सामान आदि देना, नाप-तौलकर देना, कसकर या हिसाबसे देना।

**skimping** –'पिंग् a. = SKIMPY.

**skimpy** –पि a. अपर्याप्त, तंग, थोड़ा, नपा-तुला।

**skin**[1]* स्किन्' n. (श० र० शा०) (चि०) त्वक्, त्वचा^F, झिल्ली^F; चर्म, चाम, चमड़ा*, खाल^F, खलड़ी^F, चमड़ी^F; चमड़ेका थैला, मशक; (फल, पेड़, पौधे आदिका) वक्कल, छाल^F, छिलका; नाव^F या जहाजके भीतर या बाहरकी लकड़ी^F या लोहेकी चादर^F, आवरण; ~-deep चर्मगत, हलका, ऊपरी, छोटा-सा, ऊपर-ऊपरका (घाव); क्षुद्र, अगम्भीर, हलका, ऊपरका, बाह्य, बाहरी, झूठा, बनावटी, यों ही सा (मनोभाव, प्रभाव, सौन्दर्य आदिके सम्बन्धमें); ~-friction पानीमें चलते हुए जहाजसे टकरानेवाली पानीकी चोट^F या रुकावट^F; ~-game (अमेरिकामें) (ग्रा०) छल, कपट, धोखा, चार सौ बीस; ~-grafting (चि०) त्वक्‌सन्धान कर्म, चर्म आरोपण, (शल्य-चिकित्सा^F में शरीरके दूसरे अंगसे या दूसरे व्यक्तिसे) खाल^F लेकर लगाना; thick ~ धृष्टता^F, ढिठाई^F; thin ~ भावुकता^F; *change* one's ~ चरित्रमें अस्वाभाविक या असम्भव परिवर्तन करना, कलेवर बदलना, कायाकल्प करना, चोला बदलना; *escape with the ~ of* one's *teeth* बहुत बच जाना, बाल-बाल बचना; *save* one's ~ बच निकलना, जान बचाना; *would not be in his* ~ उसकी स्थिति^F में होना अच्छा नहीं समझता, वैसा नहीं बनना चाहता;

~ appendages, ~ centre, ~ disease, ~ effect, ~ eruption, ~ formation, ~ marking pencil, ~ receptor, ~ resistance, ~ specialist, ~ sweating, ~ test, ~-tight, ~ trouble, ~-wool, ~ work.

**skin**[2] v.t. & i. चर्ममोचन करना, चमड़ा उतारना, चमड़ा निकालना, चमड़ा कमाना, चमड़ा उधेड़ना, खाल^F खींचना, खाल^F या वक्कल छीलना; (घावका) अपने आप भरना, घावपर नयी खाल^F पुरना; क्षत या घाव आदिको खाल^F से ढकना, नयी खाल^F ला देना, घाव पूरना; (बोल०) अपने या दूसरेके कसे हुए कपड़े खोलना, जर्सी^F आदि उतारना; (ग्रा०) कंगाल करना, नंगा करना, चम्पत होना, ले भागना, ठग ले जाना, लूट-मार^F करना, मूस लेना; ~flint कृपण, कंजूस, मक्खीचूस, खसीस; *keep your eyes ~ned* (ग्रा०) सावधान रहना, होशियार या चौकस रहना, चौकन्ने रहना।

**skink** स्किन्क' n. मरुगोधा^F, एक गोह^F, छिपकली^F।

**skinker** स्किन्'कॅर् n. मद्यबाला^F, मधुबाला^F, साकी, शराब^F देनेवाला या वाली।

**skinless** स्किन्'लिस् a. त्वचारहित, चर्महीन, बिना चमड़ी^F के, बेखाल; छिलके बिना, बेवक्कल।

**skinned** –न्ड्' a. त्वचापूर्ण, चर्मयुक्त, चमड़ीवाला; छिलकेदार, वक्कलदार।

**skinner** –'नॅर् n. चमड़ा खींचनेवाला या कमानेवाला इत्यादि (क्रियागत अर्थोंमें); (अब प्रायः किसी कम्पनी^F के लिए) चर्मव्यवसायी, चर्मव्यापारी, चर्मकार, चमार, खाल^F के सौदागर (*M/S......~s*)।

**skinniness** –निनि'स् n. क्षीणता^F, दुर्बलता^F, दुबलापन; मांसहीनता^F।

**skinny** –नि a. क्षीण, कृश, दुर्बल, चर्मभूत, मांसहीन, दुबला-पतला; चमड़ेका।

**skip**[1] स्किप्' १. n. प्लुति^F (~ *distance*), उछलनेकी गति^F, उछाल^F, छलाँग^F, कूद^F, फाँद^F, फँदान^F; (यन्त्र०) डोल; २. v.t. & i. (बच्चोंका, बकरी^F के बच्चे या मेमने आदिका) कूदना, उछलना-कूदना, छलाँग मारना, छलाँगना, फुदकना, उचकना, कुदकना; एक पैरसे दूसरे पैरपर हलकेसे उछलना; (बच्चोंका) कूदनेकी रस्सी^F हाथमें लेकर कूदना, रस्सी^F फलाँगना; अस्थिर मन होना, चंचलचित्त होना; जल्दी ही एक व्यवसाय या बात^F से दूसरीपर पहुँच जाना, एक काम छोड़कर दूसरेमें लग जाना; अन्तर्धान होना, अदृष्ट होना, आँखों^F से ओझल होना, भाग खड़ा होना, लम्बा होना, चलते बनना, खिसकना, गोल होना, सरक जाना, गायब होना, उड़नछू होना, रफूचक्कर होना; बीच-बीचमें छोड़ जाना, छोड़-छोड़कर चलना या पढ़ना; भूलना।

**skip**[2] स्किप' n. डबलिनमें कॉलेजका कर्मचारी या स्काउट।

**skip**[3] n. BOWLS तथा CURLING खेलोंमें किसी एक पक्षका दलनायक, मुखिया या कप्तान।

**skip**[4] n. खानों^F (खदानों^F) में व्यवहृत झूला, टोकरा, खाँचा आदि (जिसके द्वारा मनुष्यों और पदार्थोंको खानों^F में उतारा या चढ़ाया जाता है)।

**skipper**[1] स्कि'पॅर् n. नचनिया, कूदने या उछलनेवाला आदि क्रियागत अर्थोंमें; अल्हड़ आदमी।

**skipper**[2] n. विमाननायक, हवाई जहाजका कप्तान; नाविक, समुद्री नायक, जहाजी कप्तान; वाणिज्यपोताधिकारी, लघुपोतस्वामी, छोटे व्यवसायी पोतका स्वामी, हवाई जहाजका कप्तान; T.; (परि०) खेलोंमें पक्षप्रमुख, दलनायक, कप्तान; *~'s daughters* जलकन्याएँ^F, तुंग फेनिल उज्ज्वल तरंगें^F, ऊँची चमचमाती हुई लहरें^F।

**skippet** स्कि'पिट n. पेटिका^F, पेटी^F, सन्दूक, बक्स, बकस।

**skipping** स्कि'पिंग् १. n. प्लुति^F, उत्पतन, उछलन, उछाल^F; २. a. प्लुतगामी, उत्पतनशील; उछलनेवाला, उछाल^F भरनेवाला; ~-rope कूदनेकी डोरी^F।

**skirl** स्कर्ल् १. n. मशकबीन-जैसी पीं-पींकी आवाज^F; चीख^F, चिल्लाहट^F; २. v. i. मशकबीन-जैसी पीं-पींकी आवाज^F करना, चिल्लाना।

**skirmish** –'मिश् १. n. विशृंखल द्वन्द्व, अव्यवस्थित संघर्ष, खण्डयुद्ध, सामान्य युद्ध, खटपट^F; भिड़न्त^F, मुठभेड़^F, छुटपुट मुकाबला; डिम्बयुद्ध, वाग्युद्ध, संघर्ष, कहासुनी^F, झड़प^F, नोंकझोंक^F; २. v. i. अव्यवस्थित रूपसे लड़ना, बिना सोचे-समझे झगड़ना, छोटे-छोटे दलोंमें होकर लड़ना, छोटी टुकड़ियों^F में भिड़ना; खटापटी^F करना, नोंकझोंक^F करना।

**skirmisher** –शॅर् n. खण्डयोद्धा, छोटी लड़ाई^F करनेवाला, झड़पनेवाला, लड़ाकू, नोंकझोंक^F करनेवाला।

**skirt*** स्कर्ट' १. n. प्रान्त, सीमा^F, पर्यन्त, छोर, सबसे दूर का भाग, किनारा, गोट^F, हाशिया; अंचल*, (कोट

या कमीज^F का) नीचे लटकनेवाला भाग, पल्ला, दामन; **घेरा; लहँगा**, घाँघरा, साया या पेटीकोटके ढंगका स्त्रियों^F-का अधोवस्त्र; (ग्रा०, बोल०) स्त्री^F, घाँघरा पलटन; २. v.t. & i. समुद्रतट या दीवाल^F आदिके किनारे-किनारे चलना; किनारेपर स्थित होना, पास ही होना; किनारे-किनारे घूमना, चक्कर खाकर जाना, घेरना; divided ~ घाँघरे-जैसा ढीला पाजामा; ~-dance, -dancing घाँघरानृत्य, घाँघरानाच, सायानाच; ~ing-board साया-जैसी पट्टियाँ; ~ of beef *etc.* गाय^F या बैलके मांसकी झिल्ली^F, छेछड़ी^F; *on the ~s of* छोरपर; न बाहर न भीतर।

**skirted** –'टि॑ड् a. लहँगेका या घाँघरेका, किनारेदार।

**skirting** –टिंग n. स्त्रियों^F के घाँघरेका कपड़ा; ~ board (यन्त्र०) **किनारी**^F।

**skirtless** –ट्'लिस् a. बेघाँघरा, बिना लहँगेका, बेदामन।

**skit**[1] स्किट्' n. श्लेष, **व्यंग्य**, छींटा, ताना, छींटाकशी^F, भड़ौआ; **विनोद; लघुरूपक**, व्यंग्यकृति^F, व्यंग्यात्मक छोटी रचना^F, निन्दाकाव्य, स्किट^F।

**skit**[2] n. (बोल०) जनसमूह, भीड़-भाड़^F, जमघट।

**skite** स्काइट्' n. आकस्मिक आघात, अचानक धक्का, अचानक झटका।

**skitter** स्कि'टॅर् v. i. & t. द्रुतगमन करना या कराना, क्षिप्रगमन करना या कराना, तेजी^F से निकल जाना या निकालना, तेजी^F से सरकना या सरकाना।

**skittish** स्कि'टिश् a. स्वेच्छाचारिणी, कामोद्दीपनी, विनोदमयी, उन्मत्त, उन्मुक्त, उच्छृंखल, चंचल, चपल, अस्थिर, सहृदय, सजीव, हँसमुख, चुलबुली, आवारा, जिन्दादिल, अलमस्त, सैलानी (स्त्री^F आदि); भिचकनेवाला, भड़कनेवाला, अड़नेवाला, अड़ियल (घोड़ा आदि)।

**skittishness** –निस् n. चंचलता^F, चपलता^F, अस्थिरता^F, चुलबुलापन; भड़कीलापन, अड़ियलपन।

**skittle** स्कि'टॅल् १. n. नौ मेखोंसे खेला जानेवाला एक खेल; २. v.t. (क्रिकेटमें) ~ *out* बल्लेबाजोंमेंसे एकके बाद दूसरेको शीघ्रता^F से बैठा देना या आउट कर देना; *~s !* (ग्रा०) व्यर्थ, निरर्थक, अर्थहीन, बेकार, रद्दी, बेकाम, बेमतलब; beer and ~s मनोविनोद, खेल-तमाशा, हँसी-खुशी^F (*life is not all beer and ~s*); ~-alley *or* ~-ground स्किटल-भूमि^F, मेख गाड़नेकी जगह^F।

**skive** स्काइव्' v.t. विच्छिन्न करना, विभक्त करना, अलगाना, अलग-अलग करना, तोड़ना, फाड़ना।

**skiver** –'वॅर् n. (जिल्दसाजी^F में प्रयुक्त) मेषचर्म, मेड़^F का चमड़ा; अवर चर्म, खराब किस्मका चमड़ा; चर्मक्षुरिका^F, चर्मक्षुरा, चमड़ा काटनेकी छुरी^F।

**skivvy** स्कि'वि n. (बोल०) नौकरानी^F, महरी^F।

**Skt.** Sanskrit.

**skua** स्क्यू'अॅ n. लुण्टाक, एक समुद्री पक्षीकी जाति^F।

**skug**[1] ○ स्कग्' n. छाया^F, प्रतिच्छाया^F, परछाईं^F।

**skug**[2] ○ n. गिलहरी^F।

**skulk**[1] स्कल्क्' n. गुप्त स्थानमें पलायन, छिपना, बचाव, दुबकना, लुकाव।

**skulk**[2] v.i. दायित्वसे भागना, कर्त्तव्यसे बचना, दृष्टि^F से हटते रहना, (कायरता^F या किसी बुराई^F के कारण) किसी गुप्त स्थानमें पलायन करना, प्रच्छन्न रहना, घात^F में रहना, छिपकर ताकना, संकटके समय पलायन करना, दुबक रहना, दुबकना, छिपना, खतरेसे मुँह छिपाना, लम्बा होना, खिसक जाना, कामसे जी चुराना, नजरों^F से बचते रहना, पहलू बचाना।

**skulker** –'कॅर् n. पलायनकारी, छिपने या भागनेवाला, कामचोर, मुँहचोर, जाँगरचोर, दबकैल, भगेलुआ।

**skull** स्कल्' n. (जीव०, चि०) **करोटि**^F, शिरोस्थिपंजर, शिरोस्थि^F, कर्पर, (चि०, कृषि०) कपाल, (कृषि०, चि०, जीव०) **खोपड़ी**^F; ~ and crossbones एक खोपड़ी^F और आड़ी-आड़ी रखी हुई दो जघास्थियाँ^F (यह प्रतीक मृत्यु^F का चिह्न समझा जाता है); ~ bone (चि०) **करोटि**^F, **खोपड़ी**^F; ~-cap (चि०) **कपाल शिखर**; अग्रकपाल; मखमलकी तंग टोपी^F; लोहेके टोपके आकारके फूलवाला पौधा-विशेष; ~ foramina (जीव०) **करोटि रन्ध्र**।

**skulled** –ड् a. करोटियुक्त, खोपड़ीवाला।

**skunk** स्कन्क्' n. अमेरिकाका एक मांसभक्षी पशु; स्कंक पशुका रोम या रोंआ; क्षुद्र मनुष्य, हेय जन, नीच व्यक्ति, घृणास्पद व्यक्ति, दुगन्धपूर्ण या बदबूदार आदमी।

**sky*** १. n. अभ्र, **व्योम**, अम्बर, **नभ**, नभोमण्डल, अन्तरिक्ष, गगन, **आकाश***, **आसमान** (*clear ~*); पानी, जलवायु^F, आबहवा^F; वातावरण, वायुमण्डल, ऋतु^F, मौसम, (*try what a warmer ~*); २. v.t. आकाशकी ओर फेंकना; (क्रिकेटमें) ऊँची हिट^F लगाना; किसी चित्रकारी^F का प्रदर्शन करना, (चित्रको) दीवाल^F पर ऊँचा टाँगना; ~-born स्वर्गीय, दिव्य; ~clad दिगम्बर, नग्न, नंगा; ~-high गगनस्पर्शी, गगनचुम्बी, बहुत ऊँचा, आसमानको छूनेवाला; ~ lark १. n. चातक पक्षी, व्याघ्राट, भारद्वाज, भरतपक्षी, लवा पक्षी; २. v.i. व्यावहारिक विनोद या मजाक करना, क्रीड़ा^F करना, उछलकूद^F करना, चाल चलना, किलोलें^F करना, तंग करना, खिजाना, हरकतें^F करना, शरारतें^F करना; ~ light काशायन, आकाश-प्रकाश; गवाक्ष, हवा^F का छेद, (यन्त्र०, परि०) (ऊपर या नीचेकी छत^F का) **झरोखा, रोशनदान**; ~ line दिग्वलय, क्षितिज, आकाशकी पृष्ठभूमि^F में पर्वत आदिकी रूपरेखा^F, गगनरेखा^F; ~pilot (ग्रा०) स्वर्गचालक, गगनचालक; गुरु, पुरोहित, पादरी; ~-rocket आकाश बाण, हवाई बान (आतिशबाजी^F में); ~ sail एक प्रकारका हलका पाल या बादवान; ~-scape गगनचित्र, आकाशचित्र, आकाशचित्रण; ~ scraper (हास्य०) अभ्रकष, गगनचुम्बी प्रासाद या अट्टालिका^F, (यन्त्र०) **गगनचुम्बी भवन**, ऊँची चिमनी^F आदि, कई मंजिलों^F की ऊँची इमारत^F, ~-writing विमान-धूम्र-लेख, आकाशमें उड़ते हुए हवाई जहाजके धुएँसे बननेवाले विज्ञापन-लेख; *if the*

~ *falls we shall catch larks* कल्पित असम्भाव्य विपत्तियों<sup>F</sup>का उपचार सोचना व्यर्थ है; *laud to the ~ies* अत्यधिक प्रशंसा<sup>F</sup> करना, आसमानपर चढ़ाना, वेहद तारीफ<sup>F</sup> करना;
~-blasted, ~ blue, ~-capped, ~ colour, ~ gazer, ~-grey, ~-high, ~-kissing hills, ~ light, ~ man, ~ radiation, ~ sail, ~ shine, ~ sign, ~ space, ~ ward, ~ wave, ~ way.

**Skye** स्काइ' n. (~ *terrier*) स्कॉटलैण्डी कुत्ता।

**skyer** स्काइ'ॲर् n. (क्रिकेटमें) बहुत ऊँची चोट<sup>F</sup> या हिट<sup>F</sup>।

**skyey** स्काइ'इ a. आकाशवत्, आकाशी, आसमानी, नभोमण्डलीय।

**skyish** –इश् a. अभ्रवत्, व्योमवत्, अम्बरवत्, नभवत्, नभोमण्डल-सदृश, अन्तरिक्ष-सदृश, गगन-सदृश, आकाश-जैसा, आसमान-जैसा।

**skyless** –'लिस् a. आकाशहीन, बेआसमान; वायु-मण्डल या जलवायुरहित।

**skyward (s)** –'वॅर्ड् (ज़्) a. & adv. आकाशकी ओरका; आकाशकी ओर, आसमानकी तरफ़।

**S.L.** South Latitude; Sub-lieutenant; *sigilli loco*, the place of the seal.

**slab**[1] स्लैब्' १. n. प्रस्तरखण्ड, शिलाखण्ड, शिलाफलक, शिलापट्ट, (ऋतु०, भौ०) **शिलापट्टी**<sup>F</sup>, शिला<sup>F</sup>, सिल<sup>F</sup>, सिल्ली<sup>F</sup>, फर्श, पट्टी<sup>F</sup>; **पटिया**<sup>F</sup>; लकड़ी<sup>F</sup>के कुन्देका ऊपरी टुकड़ा; २. v.t. (किसी पेड़ या कुन्देसे) पट्टियाँ<sup>F</sup> बनानेके लिए टुकड़े निकालना या काटना;
~ bridge, ~ culvert, ~ glass.

**slab**[2] a. लसदार, चिपचिपा, गाढ़ा और चिपकनेवाला (तरल पदार्थ)।

**slabber**[1] स्लै'बॅर् n. फलक-यन्त्र, पटिया<sup>F</sup> बनानेकी मशीन<sup>F</sup>।

**slabber**[2] १. n. थूक; २. v.t. थूकना, राल<sup>F</sup> बहाना।

**slabber**[3] v.t. & i. शीघ्र भोजन करना, निगलना, जल्दी<sup>F</sup>से खाना, भकोसना।

**slabbiness** स्लै'बिनिस् n. स्थूलता<sup>F</sup>, मुटापा; क्लिन्नता<sup>F</sup>, सक्लेदता<sup>F</sup>, क्लेदमयता<sup>F</sup>, नमी<sup>F</sup>, भीगापन; मलिनता<sup>F</sup>, गन्दापन।

**slabby** –बि a. स्थूल, गाढ़ा, मोटा; क्लिन्न, सक्लेद, क्लेदमय, नम, भींगा; मलिन, गन्दा।

**slack** स्लैक् १. n. शैथिल्य; रस्सी<sup>F</sup>का ढीला भाग, ढीली लटकी हुई रस्सी<sup>F</sup> (*haul in the ~*); **फालतू तार**; कोयलेका चूरा; (pl.) पाजामा; (बोली०) अशिष्टता<sup>F</sup>, धृष्टता<sup>F</sup>, उद्दण्डता<sup>F</sup>, ढीठपन, ढिठाई<sup>F</sup>, उजड्डपन; (बोल०), निष्क्रियता<sup>F</sup> या विश्रामका समय, खाली समय (*I'm going to have a good ~ this afternoon*); व्यापारकी मन्दी<sup>F</sup>का समय, मन्दा, ठण्डा बाजार; २. v.t. & i. (रस्सी<sup>F</sup>को) ढीला करना; विश्राम करना, आलसी या सुस्त होना; शिथिल या ढीला करना या होना, निष्क्रिय बनाना या बनना; ३. a. श्लथ, शिथिल, गलित, शिथिलीकृत; निष्क्रिय, कार्यहीन, उदासीन, उपेक्षाशील, अलसाया, म्लान, क्लान्त, अलस, प्रमत्त, असावधान, मन्दा, सुस्त, धीमा, मन्द, आलसी, ढीला, ढीलाढाला, थका हुआ, ठलुआ, लापरवाह, काहिल, गाफ़िल; ४. adv. अपर्याप्त रूपसे, मन्द गति<sup>F</sup>से, धीरे-धीरे, थोड़ा-सा, नाकाफ़ी तौरपर (*~-dried hopes*); a ~ rope शिथिल रज्जु<sup>F</sup>, ढीली रस्सी<sup>F</sup>; ~ season मन्दा समय; ~ weather आलसकी ऋतु; ~ water भाटा, ज्वारका उतार; (नौवि०) **नरम पानी**; ~ *up* रोकनेके पहले रेलगाड़ी<sup>F</sup>की चाल<sup>F</sup> कम करना या धीमी करना, रफ्तार<sup>F</sup> घटाना।

**slacken** स्लै'कॅन् v.t. & i. शिथिल बनाना या बनना, असावधान करना या होना, मन्द या ढीला करना या होना, (परि०) (चाल<sup>F</sup>) **धीमी करना**, धीमा करना या होना, ढील डालना या ढील देना, ढिलाना, ढीले पड़ना, ढिलियाना, सुस्ती<sup>F</sup> करना, अलसाना; बुझाना।

**slackened** –ड् a. शिथिलित, शान्तवेग।

**slackening** –निंग् n. श्लथन, ढीला करना।

**slacker** –'कॅर् n. ढिलाई<sup>F</sup> करनेवाला, ढील<sup>F</sup> डालनेवाला, ढीलाढाला, कामचोर, काहिल।

**slackness** –क्'निस् n. शैथिल्य, शिथिलता<sup>F</sup>, मन्दता<sup>F</sup>, ढीलापन, ढिलाई<sup>F</sup>, ढील, सुस्ती<sup>F</sup>, काहिली<sup>F</sup>।

**slacks** स्लैक्स्' n. ढीला पायजामा।

**slade** स्लेड् n. क्षुद्रोपत्यका<sup>F</sup>, लघु उपत्यका<sup>F</sup>, छोटी घाटी<sup>F</sup>।

**slag** स्लैग्' १. n. (रसा०) **कांचमल**; (रसा०, प्रा० भू०, रेल०) **धातुमल**, कच्ची धातु<sup>F</sup>को स्वच्छ करनेमें निकला हुआ मैल; ज्वालामुखीका निकला हुआ पदार्थ, लावा; **कचरा, कीट, मैल**; २. v.i. धातु<sup>F</sup>का मैल बनना या ज्वालामुखीका लावा निकलना; धातु<sup>F</sup>का मैल-सदृश राशि<sup>F</sup>में इकट्ठा होना, जमना; ~ wool (यन्त्र०) **खनिज रूई**<sup>F</sup>।

**slagging** –'गिंग् n. (रेल०) **कचरा निकालना, मैल निकालना**।

**slaggy** –गि a. धातुमलयुक्त; ज्वालामुखीके कीटसे भरा हुआ।

**slain** स्लेन्' SLAY का भू० कृ०।

**slainte** स्लेन्टे n. सुस्वास्थ्य, सुन्दर स्वास्थ्य, अच्छी तन्दुरुस्ती<sup>F</sup>।

**slake** स्लेक्' v.t. (प्यास<sup>F</sup>, भाषण, बदलेका भाव) (रसा०) **शमन** करना, शान्त करना, तृप्त करना, ठण्डा करना, (रसा०) **बुझाना**; बदला लेना, बदला चुकाना; (रसा०) निर्वापन होना, बुझना; (*slack* के अर्थमें भी) चूना बुझाना, चूना और पानी मिलाना; ~ ed lime (रसा०, यन्त्र०) **शमित चूना, बुझा चूना**।

**slakeless** –'लिस् a. (का०) अशान्त, तृषित, अतृप्त, न बुझनेवाला।

**slaking** –किंग् n. निर्वापन, (यन्त्र०) **बुझाना**।

**slalom** स्ला'लॅम् n. हिमरोध-धावन, टेढ़े-मेढ़े मार्गसे बर्फानी दौड़$^F$।

**slam** स्लैम्' n. टक्कर$^F$, धड़की आवाज$^F$, दरवाजा भेड़नेकी आवाज$^F$; ब्रिज, ह्विस्ट या ताशके खेलकी हर बाजी$^F$ जीतना; २. v. t. & i. द्वार धड़से बन्द करना या होना, जोरकी आवाज$^F$के साथ दरवाजा भेड़ना या भिड़ाना या भिड़ जाना; किसी वस्तुको धम्मसे नीचे रखना, धड़से पटकना; (ग्रा०) सुगमता$^F$से विजय$^F$ पाना, आसानी$^F$से दूसरेको हराना; मारना, पीटना, ठोंकना।

**slammer** –'मॅर् n. प्रबल वात, प्रबल वायु$^F$, तेज झकोरा, तेज झोंका; (ब्रिज इत्यादिमें) सब बाजी$^F$ जीतनेवाला।

**slammerkin** स्लै'मॅर्किन् n. मलिन स्त्री$^F$, अस्वच्छ स्त्री$^F$, गन्दी स्त्री$^F$, फूहड़ औरत$^F$, बदतमीज औरत$^F$।

**slander** स्लान्'डॅर् १. n. कुत्सा$^F$, अख्याति$^F$, मिथ्या-निन्दा-कथन, पैशुन्य, बुराई$^F$, बदनामी$^F$; अपयश, कलंक, अपवाद, परिवाद, मिथ्यानिन्दा$^F$, (विधा०) **अपमान-वचन**, पिशुन वचन, (का०) **अपवचन**, झूठी रिपोर्ट$^F$; (क़ानून) अपकीर्ति$^F$, अपभाषण, मिथ्या मौखिक मानहानि$^F$, हतकइज्जत$^F$; २. v. t. अपमान-वचन बोलना, झूठी निन्दा$^F$ करना या बुराई$^F$ करना, मिथ्यारूपसे मानहानि$^F$ करना, कलंक लगाना, बदनाम करना।

**slanderer** –रॅर् n. मिथ्यानिन्दक, पिशुन, अपमानकर्त्ता, अपमानकारी, अपवादी, मानहानि$^F$ करनेवाला।

**slanderous** –रॅस् a. मिथ्यानिन्दात्मक; (का०) **अपवचनात्मक**; कुत्सापूर्ण, अपवादात्मक, परिवादात्मक, सापवाद, सपरिवाद, पिशुन; मानहानिपूर्ण।

**slanderousness** –निॅस् n. मिथ्यानिन्दात्मकता$^F$; अपवादात्मकता$^F$, परिवादात्मकता$^F$; मानहानिपूर्णता$^F$, कुत्सा$^F$।

**slang** स्लैन्ग' १. n. वर्गभाषा$^F$, जातिभाषा$^F$, किसी व्यवसायके लोगोंकी भाषा$^F$ (*racing, thieves'*, ~); खलोक्ति$^F$, उपशिष्ट भाषा$^F$, अपभाषा$^F$, ग्राम्यभाषा$^F$; बोलचाल$^F$की शब्दावली; २. v.t. अपशब्दका प्रयोग करना, गाली$^F$ देना।

**slanginess** स्लैन्'गिनिॅस् n. अपभाषापन, ग्राम्यभाषापन।

**slangy** –गि a. अपभाषायुक्त, ग्राम्यभाषा सम्बन्धी, गँवारू; अपभाषी$^F$, ग्राम्यभाषा$^F$ बोलनेवाला।

**slant** स्लान्ट्' १. n. वक्र स्थिति$^F$, टेढ़ी या तिरछी अवस्था$^F$, ढाल$^F$; (प्रा०) व्यंग्यप्रहार, कुटिलोक्ति$^F$, तिर्यक् प्रहार, अपमानवचन, अप्रत्यक्षनिन्दा$^F$, पीठ-पीछे बुराई$^F$; दृष्टिकोण, वस्तु-विचार-पद्धति$^F$, विचारशैली$^F$, विचारकोण ⊙; झुकाव, मोड़ ⊙; कटाक्ष, तिरछी नजर$^F$; २. v.t. & i. ढलाव होना या ढाल$^F$ बनाना, ढालू होना या करना, एक रेखा$^F$से अपसृत होना; खड़ी या पड़ी लकीर$^F$की ओर तिरछे जाना, तिरछा होना, झुकना, आड़े जाना; ३. a. (मुख्यतः का०, रसा०,ग०) **तिर्यक** (~*height*), कुटिल, वक्र, प्रवृत्त, प्रवण, (रसा०) **ढलवाँ**, ढालू, ढालदार, तिरछा, टेढ़ा,आड़ा, झुका हुआ, मुड़ा हुआ; *a ~ of wind* (नौवि०) अनुकूल वायु$^F$; *on the* or *a ~* तिर्यक् या वक्रभावसे, तिरछेपनसे; *~ on* ⊙ (के विषयमें) सोचनेको उत्सुक।

**slantendicular, slantin(g)dicular** –टॅन्डि'क्यूलॅर्, –टिन्(ग्)डि'क्यूलॅर् aa. (हास्य०) तिर्यक्, वक्र, टेढ़ा, तिरछा।

**slanting** –'टिंग् a. तिर्यक, वक्र, (प्रा० भू०) **तिरछा**, (*~ray*) टेढ़ा, झुका हुआ।

**slantwise** –ट्'वाइज़् adv. वक्र, तिरछा, ढालू, ढलवाँ।

**slap** स्लैप्' १. n. चपेट$^F$, चपत$^F$, चाँटा, धौल$^F$, थप्पड़, धप्पा, लप्पड़, थपेड़ा, तमाँचा; २.v.t. चपत$^F$ मारना,चाँटा लगाना, धौल$^F$ लगाना, थप्पड़ मारना, तमाचा मारना, चपत रसीद करना; ३. avd. द्रुत, अतिशीघ्र, बहुत तेज, उत्तम, बढ़िया, अच्छा (*a ~ ping pace*); तीव्रता$^F$से, वेगसे, एकाएक, तेजी$^F$से, पूरी तरहसे, ठीकसे झटसे, पटसे, चटसे, तड़ाकसे, तड़से, निशानेसे; ~-bang योंही, बिना समझे-बूझे, उग्रता$^F$से, तेजी$^F$से, जोरसे, तड़ाकसे; ~dash[1] n. दैवाधीन कार्य या क्रम; झट; a. दैवाधीन, अनियत रूपसे निर्मित, योंही; प्रचण्ड, वेगवान्; ~dash[2] उग्रतासे, योंही, तेजी$^F$से, जोर-शोरसे, अन्धाधुन्ध, झटपट; ~ up a. (ग्रा०) बिलकुल नया-नया, आजके जमानेका, बिलकुल नये फैशनका; *~ in the face* (ग्रा०, ला० भी) अपमान, धमकी$^F$, डाँट$^F$, घुड़की$^F$, बेइज्जती$^F$; थप्पड़।

**slapjack** ⊙ स्लैप्'जैक् n. एक प्रकारका केक।

**slapstick** स्लैप्'स्टिक् n. (मूकाभिनय करनेवाले विदूषक द्वारा प्रयुक्त) लचकदार और टूटदार लकड़ी$^F$की पट्टी$^F$; (ला०) रूखे-सूखे ढंगका कोलाहलपूर्ण ओछा प्रहसन, हलके ढंगका मजाक।

**slash** स्लैश्' १. n. काट, लकड़ी$^F$की छीलन, (पेड़ोंके नष्ट-भ्रष्ट होने या गिरानेसे इकट्ठा हुआ) कूड़ा करकट; दीर्घच्छेद, लम्बी चीर$^F$, (तलवार$^F$ आदिके झटकेसे बना हुआ) घाव या खोंप; २. v.t. & i. (सेना०) दीवार$^F$ या आड़$^F$ बनानेके लिए पेड़ोंको गिराना; तलवार$^F$, चाकू आदिसे लम्बा गहरा चीरा देना, हाथ चलाना, झटकेसे काटना, चीरना, चाक करना, लम्बे पतले घाव बना देना, जोरका हाथ मारना, खोंप बना देना; (किसीको) कोड़ेसे मारना, कोड़ा फटकारना, चाबुकसे मारना।

**slashed** ⊙ –ड्' a. किसी धारदार वस्तु$^F$से कटा हुआ; ~ sleeve *etc.* कटी आस्तीन (जिसमेंसे अस्तर दिखाई दे)।

**slashing** –'शिंग् १. n. सैनिक अवरोध-स्वरूप वृक्षोंका गिराना; गिराये गये वृक्ष; स्वच्छता$^F$, सफाई$^F$; किसी धारदार वस्तु$^F$का घाव; २. a. निर्दयतापूर्वक चीरनेवाला, काटनेवाला; मर्मभेदी, तीक्ष्ण; धक्का देनेवाला, टकरानेवाला; अतिविशाल, बहुत बड़ा; *~ criticism* कटु या तीव्र आलोचना$^F$, स्पष्ट रूपसे निन्दा$^F$, खुली आलोचना$^F$।

**slat**[1] स्लैट्'n. फट्टी$^F$ पच्चर, लकड़ी$^F$की पतली सँकरी पट्टी$^F$।

**slat²** v.t. & i. मुक्का मारना, थप्पड़ मारना, किसी धरातलपर जोरसे मारना या टकराना; (पाल, रस्सियों^F आदिका) मस्तूल आदिसे फड़फड़की आवाज^F करते हुए टकराना।

**S. Lat.** South Latitude.

**slatch** स्लैच्' n. स्थानीय वातावधि^F, अस्थायी पवन-अवधि^F, अस्थायी हवा^F बहनेका समय; अच्छे मौसमका समय।

**slate¹** स्लेट्' १. n. शिलिका^F, शिलापट्ट, (बच्चों और छोटे दुकानदारोंके) लिखनेकी (प्रा० भू०, रसा०) स्लेट^F; छतों^Fके छानेके कामके चौके; भूरी या हरी या नीली बैंगनी चट्टान^F; २. v.t. स्लेट^Fके चौकोंसे छत^F छाना; ३. a. स्लेट^Fका, स्लेटी; ~-club सहोपयोगी संघ (जिसमें थोड़ा-थोड़ा साप्ताहिक चन्दा देना पड़ता है); ~-colour (ed) गहरा नीला या स्लेटी मटमैला रंग (का); ~-pencil शिलाकनी^F, स्लेट^Fकी पेंसिल^F; *clean the* ~ अनुग्रहसे मुक्त होना, कर्त्तव्य निभा देना, भारसे उऋण होना, हिसाब चुकता करना;

~ axe, ~ black, ~ blue, ~ green, ~ grey, ~ olive, ~ palette, ~ purple, ~ violet, ~-white.

**slate²** v.t. (बोल०) कड़ी आलोचना^F करना, धज्जियाँ^F उड़ाना, सख्ती^Fसे नुक्ताचीनी^F करना; अपशब्द कहना, कड़वी आलोचना^F करना, डाँटना, फटकारना, गाली^F देना, बुरा-भला कहना, खबर^F लेना।

**slater** स्ले'टॅर् n. स्लेट^Fसे छत^F छानेवाला या पाटनेवाला।

**slating** स्ले'टिंग् n. कड़ी आलोचना^F, डाँट-डपट^F; (स्था०) स्लेटबन्दी^F।

**slattern** स्लै'टॅर्न n. अपरिष्कृतवेशा^F, अपरिष्कृता नारी^F, मैली-कुचैली या फूहड़ स्त्री^F।

**slatternliness** –लिनिं'स् n. अपरिष्कृता^F, फूहड़पन।

**slatternly** –लि a. फूहड़ स्त्री^Fका-सा, फूहड़, फूहड़-पनवाला।

**slaty** स्ले'टि a. शिलिकावत्, शिलापट्टवत्, शिलाफलक-सदृश, सिलेट जैसा; स्लेटवाला; परतदार।

**slaughter** स्लॉ'टॅर् १. n. घातन, संहार; (का०) **हनन, वध**, हत्या^F, हत्याकाण्ड, खून, तलवार^Fसे काटना, कत्लेआम; २. v.t. लोगोंका बर्बरतापूर्वक वध करना, हनन करना, कत्ल^F करना, मार डालना, हत्या^F करना या मारना; मांसके लिए काटना, काट डालना, हलाल करना, जान^F लेना; ~-house वधस्थान, **वध-शाला^F**, हत्यागृह, सूना, कमेला, (चि०) **कसाईखाना, बूचड़खाना**; ~man वधिक, जल्लाद, पशु-वधक, कसाई; ~ stone (इति०) **बलि-शिला^F**।

**slaughterer** –रॅर् n. घातक, सौनिक, वधिक, हिंसक, वधक, हत्यारा, कत्ल करनेवाला, कातिल।

**slaughterous** –रॅस् a. (भाषण०) जिघांसु, हत्यापराधी, हिंसाप्रिय, हिंसापूर्ण, हत्यापरायण, हत्यारा, हत्यारत, खूनी।

**slaughtery** –रि n. वध, हनन; वधशाला^F; बूचड़-खाना।

**Slav.** Slavic, Slavonic.

**Slav** स्लाव्' n. स्लैव (जाति^F)।

**slave** स्लेव्' १. n. पराधीन व्यक्ति, अधीन मनुष्य, असहाय जन; प्रभावाधीन, शिकार (*is a ~ to drink*); क्रीतदास, **दास**, किंकर, भृत्य, बन्धुआ, चाकर, **गुलाम** (~ *system*); दिनरात काम करनेवाला सेवक, चौबीस घण्टेका नौकर, टहलुआ; २. v. i. नीच काम करना, दासकी भाँति काम करना, टहल^F करना; ~-bangle अनन्त कंकण; ~-driver दास-अधीक्षक, गुलामोंको हाँकनेवाला, कसकर काम देखनेवाला, काम करते हुए गुलामोंका मेट; ~-holder दासस्वामी, गुलामोंका मालिक; ~-ship दास-व्यवसाय-पोत, बेचनेके लिए गुलामोंको भरनेवाला जहाज; ~ States उत्तरी अमेरिकाकी दक्षिणी रियासतें^F या राज्य (जिनमें गृहयुद्धके पूर्व दासता^F प्रचलित थी); ~-trade (इति०) **दास-व्यापार**; दास-व्यवसाय, दास-विक्रय, गुलामोंका रोज-गार;

~-born, ~ breeder, ~ clock, ~ court, ~ economy, ~ emancipation, ~-hunter, ~ labour, ~ market, ~ mentality, ~ merchant, ~ owner, ~trader.

**slaver¹** –'वॅर् n. दासव्यवसायी, दासव्यापारी, दास-व्यवसाय करनेवाला व्यक्ति या जहाज।

**slaver²** स्लै'वॅर् १. n. लसिका^F, लुआब, थूक या लार^F; (ला०) तुच्छ अथवा दासवत् चाटुकारिता^F, खुशामद^F, ओछी गुलाम-जैसी चापलूसी^F या जीहुजूरी^F; २. v.t. & i. मुँहसे थूक या लार^F गिराना या गिरना; कपड़ोंपर अपना थूक या लार^F गिराना, लुआब टपकाना, चूमनेमें दूसरेके गालको थूक या लार^Fसे भर देना।

**slaverer** –रॅर् n. अशिष्ट व्यक्ति, असभ्य व्यक्ति, मूर्ख व्यक्ति, गँवार आदमी, भोंदू आदमी, बुद्धू।

**slavery¹** स्ले'वॅरि n. **दासत्व**, (राज०) **दासता^F**, दास्य, दासावस्था^F, (राज०) **गुलामी^F**, दासस्वामित्व, **दास-प्रथा^F**, गुलामोंको रखना; दास्यभाव, दास्यवृत्ति^F, दिन-रातका काम, चौबीस घण्टेकी नौकरी^F, चाकरी^F, टहल^F, टहलुआपन।

**slavery²** स्लै'वॅरि a. थूकसे सना हुआ, लारयुक्त, लार-भरा; चाटुकार, चापलूस, खुशामदी।

**slavey** स्ले'वि n. (sl.; pl. *-s*) घरके सभी काम करने-वाली सेविका^F, दासी^F, नौकरानी^F, चाकरिन^F, बाँदी^F, लौंडी^F।

**slavish** –विश् a. दासोचित, दासवत्, दासानुकूल, अधम, क्षुद्र, तुच्छ, हीन, नीच, ओछा, गुलामों-जैसा, पाजी, कमीना; परिश्रमी; ~ imitation अन्धानुकरण, दासोचित अनुकरण, अन्धी नकल^F।

**slavishness** –निं'स् n. क्षुद्रता^F, नीचता^F, तुच्छता^F, दासत्व, दासवृत्ति^F, दास-स्वभाव, कमीनापन, गुलामी^F।

**slavocracy** स्लेवॉ'क्रॅसि n. (राज०) **दासतन्त्र**।

**slavocrat** –'वॅक्रैट् n. (राज०) **दासप्रथावादी**।

**Slavonian** स्लॅवो'निअॅन् a. स्लैवोनिया (आस्ट्रिया)का।

**Slavonic** –वॉ'निक् n. & a. स्लावोंकी (भाषा[F]), स्लावोनिक।

**Slavonicize** –निसाइज् v.t. स्लावीकरण करना, स्लावी बनाना, स्लावी रंग चढ़ना।

**Slavophil** स्ला(लै)'अॅफिल् n. स्लावमित्र, स्लाव जाति[F]का दोस्त।

**Slavophobe** ⊙ –फोब् n. स्लाव-शत्रु, स्लाव जाति[F]का दुश्मन।

**slaw** ⊙ स्लॉ' n. बन्दगोभी[F] या करमकल्लेका सलाद।

**slay** स्ले' v.t. (*slew, slain*) संहार करना, वध करना, हनन करना, हत्या[F] करना, प्राण ले लेना, विनष्ट करना, मार डालना, यमलोक पहुँचा देना, गर्दन[F] उड़ा देना, खून करना, मौत[F]के घाट उतारना, कत्ल करना, हलाल करना (का०, भाषण० या हास्य०; प्रायः निरपेक्ष, *went forth ~ing and spoiling*)।

**slayer** स्ले'अॅर् n. घातक, वधक, हत्यारा, कत्ल करनेवाला, कातिल।

**SL.C.** Search-Light Control.

**sld.** sailed.

**S/Ldr.** Squadron Leader.

**sleave**[1] स्लीव्' n. मृदु अंशुक, मसृण अंशुक, कोमल एवं चिकना रेशम।

**sleave**[2] v.t. सूत्र पृथक् करना, तागे अलग करना, सुलझाना, अलगाना।

**sleaziness** स्ली'ज़िनि॑स् n. दुर्बलता[F], कृशता[F], क्षीणता[F]; सूक्ष्मता[F], झीनापन, बारीकी[F]।

**sleazy** –ज़ि a. दुर्बल, कृश, क्षीण; सूक्ष्म, महीन, बारीक, पतला, झीना।

**sled** स्लॅ'ड् n. = SLEDGE[1].

**sledded** –'डिड् a. हिमगास्थ, हिमशकटस्थ, विचक्रशकटस्थ, बर्फगाड़ीमें स्थित, स्लेजमें बैठा हुआ; हिमगावाहित, हिमशकट-वाहित, विचक्रशकट-वाहित, बर्फगाड़ी[F] द्वारा ले जाया गया।

**sledding** –डिंग् n. ⊙ JOB; बर्फगाड़ी[F] चलाना।

**sledge**[1], **sleigh** स्लॅ'ज्, स्ले' १. nn. हिमगा[F], हिमशकट, विचक्रशकट, बर्फगाड़ी[F]; बिना पहियोंकी बर्फ[F]पर फिसलनेवाली घोड़ों या कुत्तों या रेण्डियरोंवाली गाड़ी[F], लढ़िया[F], स्लेज[F]; २. vv. t. & i. स्लेजगाड़ी[F]में यात्रा[F] करना या जाना, उसमें कोई वस्तु[F] ले जाना।

**sledge**[2] n. (*~-hammer* के अर्थमें भी) घन, मुग्दर, लुहारोंका बड़ा हथौड़ा।

**sledging** –जिंग् n. (परि०) तुड़ाई[F]।

**sleech** स्लीच्' a. कर्दम, भवपंक, कीच[F], कीचड़, चहला, चँहटा; पंकिल भूखण्ड।

**sleek**[1] स्लीक्' n. (रसा०) खरोंच[F]।

**sleek**[2] १. v.t. मुलायम, चिकना और चमकीला करना, चिकना-चुपड़ा बनाना, चिकनाना, गुलगुला करना; २. a. श्लक्ष्ण, मसृण, चिक्कण, मृदु, स्निग्ध, कोमल, नरम, सुखस्पर्श, चिकना, मुलायम, गुलगुला (बाल, रोम, त्वचा[F] या ऐसी त्वचा[F] या बालोंवाले मनुष्य या पशुके सम्बन्धमें)।

**sleeker** –'कॅर् n. चिक्कण-यन्त्र, चिकना या गुलगुला करनेका यन्त्र, स्लीकर।

**sleekit** स्ली'किट् a. (स्काट०) चिक्कण, चिकना; स्पष्टवादी, मुँहफट; चतुर, चालाक, मक्कार।

**sleekness** स्लीक्'नि॑स् n. मसृणता[F], स्निग्धता[F], मृदुता[F], कोमलता[F], नरमी[F], चिकनापन, चिकनाहट[F], चमकीलापन, चमक[F]।

**sleeky** –'कि a. मसृण, चिक्कण, चिकना, मुलायम।

**sleep**[1]* स्लीप्' n. सुप्ति[F], सुप्तावस्था[F], शयन, निद्रा[F], नींद[F]*, सोना; निद्रावधि[F], निद्राकाल, झपकी[F] (*shall try to get a ~*); (ला०) शान्ति[F]; विश्रान्ति[F], विश्राम, मृत्यु[F], मौत[F], मौन, उपेक्षा[F], निस्तब्धता[F], सुस्ताना, आराम, खामोशी[F], लापरवाही[F], गफलत[F]; ~ epilepsy (चि०) निद्रापस्मार; ~ talking स्वप्न भाषण, (चि०) **स्वाप-भाषण**, ~-walker स्वप्नचर, स्वप्नचारी, स्वप्न-भ्रमणकारी, निद्राचारी, नींद[F] या सपनेकी अवस्था[F]में चलनेवाला; ~-walking (चि०) **स्वाप-भ्रमण**; स्वप्न-भ्रमण, स्वप्नसंचरण, निद्राभ्रमण, नींदमें चलना-फिरना (एक प्रकारका रोग); broken ~ भग्न निद्रा[F], बेचैनी[F]-की या बराबर टूटने या उचटनेवाली नींद[F]; *go to ~* नींद[F] लेना, सो जाना; (ला०) मरना; *in one's ~* सुप्तावस्था[F]में सोते समय, नींद[F]में; *the ~ of the just* प्रगाढ़ निद्रा[F], गहरी, गाढ़ी या पक्की नींद[F]।

**sleep**[2] स्लीप' v.t. & i. (*slept*) निद्रामग्न होना; सोना, नींद[F] लेना, झपकी[F] लगना, आँख[F] लगना; सोकर व्यतीत करना, सोकर दूर करना, सोनेमें गुजारना (*~ the hours away*); रात[F]में विश्राम करना, रातभरके लिए बसेरा करना, ठहरना; (*with* के साथ) भोग करना, सम्भोग करना, साथ सोना; सोनेका प्रबन्ध करना, सोनेको स्थान देना (*lodging-house ~s 300 men*); समाधि[F]में सोना, कब्र[F]में लेटना, दफन होना; निष्क्रिय होना, क्रियाहीन रहना, निद्रित होना, ऊँघना, अलसाना, सुस्त होना, बेकार होना (*sword ~s in the scabbard*); ~ talking निद्रा[F] भाषण; *~like a log* or *top* गहरी नींद[F] सोना, जड़वस्तु[F]की तरह सोना।

**sleeper** –'पॅर् n. शायी, शयालु, निद्रालु, सोनेवाला इत्यादि (क्रियागत अर्थोंमें); आलसी; **स्लीपर**, लकड़ी[F]का कुन्दा (जिसपर रेलकी पटरियाँ[F] बिछायी जाती हैं), सलीपट; ~ berth **शायिका**[F]; ~ wall **भित्तिका**[F], **बौनी दीवार**[F];
~ beam, ~ density, ~ packing.

**sleepiness** –पिनि॑स् n. शान्ति[F], मौन, असावधानी[F], आलस्य, सुस्ती[F], खामोशी[F]; निद्रालुता[F], ऊँघनेकी अवस्था[F] या आदत[F], निन्दास[F], ऊँघास[F], ऊँघाई[F], ऊँघ[F], झपकी[F], उनींदापन।

**sleeping**[1] –पिंग n. सुप्ति[F], स्वाप, शयन, निद्रा[F]; ~ berth शयनिका[F]।

**sleeping**[2] a. सुप्त, (चि०) निद्रालु; सोया हुआ; ~ accommodation **सोनेका स्थान, सोनेकी जगह**^F; ~-bag सोनेका खोल या थैला (जिसमें घुसकर बाहर मैदानमें भी सोया जा सकता है); ~-car(-riage) (रेल०) **शयन-यान**; सोनेका डिब्बा (जिसमें बिस्तर लगाकर यात्री सो लेते हैं); ~-draught नींद^F लानेवाली ओषधि^Fका घूँट; अफीमवाली निद्राजनक ओषधि^F; ~ partner उदासी भागीदार, (अर्थ०) **निष्क्रिय साझीदार**, निष्क्रिय सहभागी; ~ sickness (चि०) **निद्रालु रोग**, निद्रारोग, सुपुप्ति-रोग; ~ ward शयन वक्ष; *let ~ dogs lie* सोते कुत्तोंको न जगाओ;
~ movement, ~ service, ~ top.

**sleepless** –लिॅस् a. नष्टनिद्र, अनिद्र, विनिद्र, निद्रारहित, बिना नींदका; अविराम, विश्रामरहित, चेतन, सावधान।

**sleeplessness** –निॅस् n. निद्राभाव, अनिद्रता^F, निद्राभ्रंश, निद्राहीनता^F, उनींदापन, बेचैनी^F, अविश्रान्ति^F, अशान्ति^F, अविश्राम; जागरूकता^F, सजीवता^F, सावधानी^F।

**sleepy** –पि a. शयालु, तन्द्रालु, निद्रापर, निद्राशील, निद्रालु, उनींदा, ऊँघता हुआ; अचेतन, अजागरूक, निष्क्रिय, असावधान, सुस्त, आलसी, बेपरवाह, काहिल; शान्तिपूर्ण, कोलाहलरहित, निःशब्द, शान्त, मौन, खामोश (*a ~ little town*); सूखा, भरा हुआ (*~ fruit*); ~head असावधान व्यक्ति, आलसी, ऊँघनेवाला आदमी, ऊँघनचन्द।

**sleet** स्लीट्' १. n. तुषारवृष्टि^F, सीकर, तुषारासार, सहिम वर्षा^F, उपलवृष्टि^F, शिलावृष्टि^F, आश्यानवर्षा^F, करकापात, (प्रा० भू०) **सहिम(जल)वृष्टि**^F, मेहके साथ मिले हुए हिम या ओले, पत्थर, वर्फ^F, २. v.i. *it ~s* तुषार या वर्फ^F पड़ती है, पत्थर पड़ता है, ओले गिरते हैं।

**sleetiness** –टिनिॅस् n. तुषारवर्षापूर्णता^F, शिलावृष्टि^F-की अवस्था^F, तुषारवर्षिता^F।

**sleety** –टि a. तुषारवृष्टिपूर्ण, शिलावृष्टियुक्त, वर्फ^F या ओलेवाला।

**sleeve** स्लीव' n. (यन्त्र०, कृषि०) बाहुप, **बाँह**^F, आस्तीन^F; नली^F (जिसके भीतर लोहेकी छड़^F या एक और नली^F हो); T.; ~-link बाँह^Fका बटन; ~ connection पत्ती जोड़; ~ piece (यन्त्र०) **जोड़ नल**; *hang on the ~* आश्रित होना; *have card, plan, etc., up* one's ~ मनमें कोई योजना^F या बात^F छिपाये रखना, मौकेके लिए कोई चीज^F छिपाये रखना, तरकसमें तीर होना; *laugh in* one's ~ धूर्तता^Fसे, गुप्त रूपसे, चालाकी^Fसे, हँसना; *turn, roll, up* one's ~s काम या लड़ाई^Fके लिए तैयार होना, कमर कसना, बाँहें^F उठाना, आस्तीन^F चढ़ाना;
~-button, ~-dog, ~-waistcoat.

**sleeved** –ड्' a. बाँहवाला, आस्तीनदार।

**sleeveless** –व्'लिॅस् a. अबाहुप, बिना बाँह^F या आस्तीन^Fके; बेठौर; निरर्थक, बेकार।

**sleigh**[1] स्ले' n. दे० SLEDGE[1].

**sleigh**[2] v.i. हिमगा-यात्रा^F करना, हिमशकट-यात्रा^F करना, विचक्रशकट चलाना, बर्फगाड़ी^Fसे यात्रा^F करना, स्लेज^F चलाना, स्लेज^Fपर जाना।

**sleighing** –इंग् n. हिमगा-यात्रा^F, हिमशकट-यात्रा^F, विचक्रशकट-यात्रा^F, बर्फगाड़ी^Fकी सैर^F, स्लेज^Fपर घूमना फिरना।

**sleight** स्लाइट् n. (प्रा०) कौशल, इन्द्रजाल, चातुर्य, चतुराई^F, चातुरी^F, धूर्तता^F, करतूत^F, चाल^F, चालाकी^F, पेच, होशियारी^F, ~-of-hand हस्तकौशल, मदारीपन, करतब, हाथकी सफाई^F; पटेबाजी^F या गदकाफरी^Fमें तेजी^F, फुर्ती^F।

**slender** स्लेॅन्'डर् a. किंचित, अत्यल्प, सापेक्षिक रूपसे अल्प, कम, थोड़ा, अनुचित, अनुपयुक्त, कठिनाई^Fसे पर्याप्त, मुश्किलसे काफी, नाकाफी (*~ income*); **तनु**, क्षीण, कृश, दुर्बल, सूक्ष्म, अदृढ़, **पतला**, सुकुमार, छरहरा, दुबला, कमजोर, नाजुक (*~ girl*)।

**slenderize** –राइज् v.i. & t. तनु होना या करना, क्षीण होना या करना, कृश होना या करना, दुर्बल होना या करना; सुकुमार होना या करना, नाजुक होना या करना।

**slenderness** –र्-निॅस् n. अल्पता^F, अत्यल्पता^F, अनुपयुक्तता^F, तंगी^F, कमी^F, तनुता^F, (*~ ratio*), क्षीणता^F, कृशता^F, दुर्बलता^F, दुबला-पतलापन, सुकुमारता^F, दुबलापन, पतलापन, कमजोरी^F, नजाकत^F।

**slept** स्लेॅप्ट' SLEEP का भू० कृ०।

**sleuth-hound** स्लू(ल्यू)थ्'-हॉउन्ड् n. प्रखरघ्राणशक्तिविशिष्ट शिकारी कुत्ता, रक्तगन्धखोजी या खूनकी बास^F ले लेनेवाला कुत्ता (शा० एवं ला०); (अमेरिकामें केवल *sleuth* भी) गुप्तचर, भेदिया, खुफिया, जासूस।

**slew**[1] स्लू' SLAY का भूतकालिक रूप।

**slew**[2], **slue** स्तीऊ', स्लू' १. n. घूमने या फिरनेकी गति^F, घुमाव, घूम^F, मोड़; २. v.t. & i. यत्नपूर्वक या बलपूर्वक मोड़ना या मुड़ना, घुमाना या घूमना, फिराना या फिरना, झुलाना या झूलना (*~ round, to the left*, etc.)।

**slewing** –इंग् n. (रेल०) **हटाना**।

**slice** स्लाइस्' १. n. (घ० ज्या०) **छेदिका**^F, शकल, छिद्य, खण्ड, टुकड़ा, कतला, फाँक^F; अंश, भाग, साझा, हिस्सा (*a ~ of territory*); (नौवि०) **अँगोबी**^F, **कुरेदनी**^F, पतले चौड़े फलका चपटा छुरा; २. v.t. & i. खण्ड-खण्ड करना, टुकड़े करना या काटना, हवा^Fको काटते हुए जाना, फाँकें^F करना, फाँकें^F काटना, वरक उतारना; डाँड़ या गोल्फके डण्डेसे गलत काट करना, पानीको चप्पूसे काटना (*~ the water*)।

**slicer**–सॅर् n. छेदक, शकलक, खण्डक, टुकड़ा करनेवाला, फाँक^F बनानेवाला।

**slick** स्लिक्' १. v.t. सुन्दर और भड़कीला करना, चिकना और चमकीला बनाना; २. a. पटु, दक्ष, चातुर्यपूर्ण, कौशलयुक्त, अच्छा, चतुराईका, होशियार, **साफ़**,

**सफाईसे किया हुआ**, सफाईदार, हाथकी सफाई^F^का, फुर्तीला; ३. adv. (बोल०) पूर्णरूपेण, पूरी तरहसे, ठीक-ठीक, सही तौरपर, सीधे-सीधे, सीधे तौरपर (*came ~ into the middle of them*)।

**slicken** –कॅन् v.t. चिकना करना, चमकाना, पालिश^F^ करना।

**slicker** स्लि'कॅर् n. ⊙ मोमजामा, बरसाती^F^, वाटरप्रूफ।

**slid** स्लिड्' SLIDE का भू० कृ०।

**slidable** स्लाइ'डॅबॅल् a. विसर्पणीय, फिसलने या सरकने वाला, सरकने योग्य, फिसलने लायक।

**slidder**[1] स्लि'डॅर् n. पहाड़ीके नीचेका ढाल, मार्ग, ढलान^F^।

**slidder**[2] v.i. फिसलना, सरकना।

**sliddery** –रि a. ढलवाँ, फिसलना, फिसलाऊ, फिसलहटी।

**slide**[1] स्लाइड् n. ढाल^F^, ढलाव या फिसलन^F^; बर्फ^F^पर लोगोंके फिसलनेका मार्ग, फिसलनेका रास्ता; सर्पण, सरकन^F^, फिसलनेकी क्रिया^F^; फिसलना पाट, झुका हुआ तख्ता या पटिया^F^ (जिसपरसे सामान नीचे सरकाया जाता है); (*~-way* भी) पटरी^F^, ढलवीं नाली^F^ (जिसपर या जिसके बीचमें फिसलनेवाले भाग चलते हैं); फिसलनेवाला मशीन^F^का पुर्जा या औजार; (*~-valve* भी) सर्प कपाट, फिसलनेवाला टुकड़ा (जो इधर-उधर फिसलकर छेदको खोलता और बन्द करता है); (वन०, चि०, भौ०, जीव०) **काँचपट्टिका^F^**, जादुई लालटेन^F^का सिनेमा, (वन०, चि०) **स्लाइड**; (a.) **सर्पी**;
~ bar, ~ box, ~ caliper, ~ chair, ~ error, ~ gauge, ~ guide, ~ projector; ~ ~-rest, ~ rule, ~ valve.

**slide**[2] v.t. & i. (p. *slid*, p.p. *slid*, *slidden*) विसर्पित होना, **सर्पण करना**, (किसी चिकनी भूमि^F^पर) ढलकना, **फिसलना**, फिसलते हुए बढ़ना, खिसकना, **सरकना**, रपटना; घिसकाना, खिसकाना, फिसलाना, सरकाना; (दौड़^F^के धक्केके साथ बिना स्केटोंके भी) बर्फ^F^पर फिसलते जाना, अपनेआप खिसकना; बिना हस्तक्षेपके जाना, निरपेक्ष रहना, उदासीन रहना, चुपचाप निकल जाना, बिना कुछ बोले गुजरना; अचेतन रूपसे या बिना किसीके देखे धीरे-धीरे बढ़ना, चुपकेसे जाना, आहिस्तेसे जाना, दे० SLIP[2], GLIDE, (*~s into sin*); बच्चे सेना ⊙; *let things* ~ उदासीन रहना, उपेक्षाशील होना, होतेको होने देना, बेपरवाह रहना।

**slideable** –डॅबॅल् a. = SLIDABLE.

**slider** –डॅर् n. (यन्त्र०) **सरक^F^**; सर्पी, विसर्पी, सरकनेवाला, फिसलनेवाला, T.

**sliding** –डिंग् १. n. विसर्पण, अवसर्पण, खिसकन^F^; २. a. (भौ०) **विसर्पी, सर्पी**; rule, (*slide-rule* भी) सर्प रेखक, विसर्पी गणक, सरकनेवाला पैमाना (जिससे गणितकी कुछ प्रक्रियाएँ^F^ अपने-आप हल हो जाती हैं), स्लाइड रूल; ~ scale सर्पी अनुमाप, विसर्प अनुमाप, (कृषि०) **विसर्पी क्रम**, विसर्पी सारिणी (जो मूल्यादिके अनुसार अपने-आप हिसाब बता देती है); ~ seat सरकनेवाली गद्दी^F^ या सीट^F^;
~ bearing, ~ cursor, ~ door, ~ friction, ~ pallet, ~ plate, ~ resistance, ~ shutter, ~ valve.

**slight**[1] स्लाइट्' १. n. अवज्ञा^F^, अवमान, अपमान, तिरस्कार, अनादर, निरादर, उपेक्षा^F^; २. v.t. (किसी व्यक्ति, अध्ययन-शाखा^F^ आदिका) अवज्ञा^F^ या तिरस्कार करना, अपमान करना, निरादर करना, उपेक्षा^F^ करना, तुच्छ समझना, महत्त्वहीन समझना, कुछ न समझना, लापरवाही^F^ करना; ~ *over* उपेक्षा^F^ करना।

**slight**[2] a. सामान्य, साधारण, हलका, मामूली (*has a ~ cold*); कृश, क्षीण, सूक्ष्म, सुकुमार, दुर्बल, दुबला-पतला, कमजोर, नाजुक (*saw a ~ figure approaching*); अल्प (*~ movement*), स्वल्प, अधिक नहीं, अपर्याप्त; नगण्य, किंचित्, क्षुद्र, थोड़ा, जरा कम, (*after ~ inquiry, ~est inconvenience*)।

**slighting** –टिंग् a. सावज्ञ, अनादरपूर्ण, सावमान, अपमानजनक।

**slightish** –टिश् a. साधारण-सा; अल्प-सा, क्षुद्र-सा, हलका-सा, कुछ कम, कुछ-कुछ; आकृश, क्षीण-सा, सुकुमार-सा, दुबला-पतला-सा या नाजुक।

**slightness** –ट्'निॅस् n. स्वल्पता^F^, क्षुद्रता^F^, नगण्यता^F^, कमी^F^, थोड़ापना; सामान्यता^F^, साधारणता^F^, मामूलीपन; क्षीणता^F^, कृशता^F^, दुर्बलता^F^, सुकुमारता^F^, कमजोरी^F^, नजाकत^F^; उपेक्षा^F^, तिरस्कार, अनादर।

**slim** स्लिम्' १ v. i. (व्यायाम और पथ्यसे) स्थूलता^F^ दूर करना, मोटापा कम करना; दुबला होना, पतला होना; २. a. कृश, तनु, क्षीण, दुर्बल, कमजोर, दुबला-पतला, इकहरा, छरहरा, पतले आकारका, नाजुक; अविवेकी, वादशील, युद्धकुशल, छली, कपटी, धूर्त, आँकड़े भिड़ानेवाला, जोड़-तोड़ बैठानेवाला, मक्कार; हल्का ⊙।

**slime** स्लाइम्' १. n. कर्दम, (रसा०) **अवपंक, पंक**, कीच^F^, **कीचड़**, दलदल, चहला, पतला कीचड़ या चिपचिपा पदार्थ, आश्लेष्म, लसदार वस्तु^F^; २. v.t. & i. (अपने शिकारको निगलनेके पहले) कीचड़में लथपथ करना, लथेड़ना, कीच^F^में लपेटना; (ग्रा०) (शारीरिक या नैतिक दृष्टि^F^से) फिसलकर पार हो जाना, फिसलकर निकल जाना, साफ बच जाना;
~ cell, ~ eel, ~ fungi, ~-gland, ~ mould, ~ plug, ~ separation, ~ spore.

**sliminess** –मिनिॅस् n. आश्लेष्मलता^F^, पंकिलता^F^, चिकनापन, चिकनाहट, चिपचिपाहट^F^, लसलसाहट^F^, लिबलिबापन; चाटुकारिता^F^, चापलूसी^F^, खुशामद^F^।

**slimmish** स्लि'मिश् a. कृश-सा, दुबला-पतला-सा, नाजुक-सा; धूर्त-सा, चालाक-सा, मक्कार-सा।

**slimness** –म्'निॅस् n. कृशता^F^, सुकुमारता^F^, दुबलापतलापन, छरहरापन, दुर्बलता^F^, कमजोरी^F^; युद्धकुशलता^F^, चतुरता^F^, कपटीपन, चालाकी^F^, मक्कारी^F^।

**slimy** स्लाइ'मि a. आश्लेष्मल, (वन०, प्राणि०)

**श्लेष्मल, श्लैष्मिक**, कीचड़से (रस०) **अवपंकी**, **अवपंक**-, पंकमय, **पंकिल**, कीचड़में लथपथ, लथड़ा हुआ; चिक्कण, चिकना, फिसलनेवाला, चिपचिपा, लिबलिबा; प्रियवादी, धूर्त, मिठबोला, मुँहमीठा पेट कसाई, चापलूस, चाटुकार, खुशामदी, दब्बू।

**sling**[1] स्लिन्ग्' १. n. पाशी, सिक्य, दोला, गोफन, गोफना, वस्तुएँ$^F$ लटकानेके छींके; (नौवि०) छींका, झूला, उद्बन्धन, गलपट्टी$^F$, (कृषि०) **स्लिंग**$^F$; लटकन$^F$, २. v.t. & i. (*slung*) गोफनेमें रखकर पत्थर फेंकना या मारना, गोफना चलाना; (क्व०) फेंककर मारना; छींकेमें लटकाना, गलेकी पट्टी$^F$में (हाथको) लटकाना, झुलाना, लटकाकर हिलाना-डुलाना; सामानको लटकन$^F$में झुलाना, किसी लटकन$^F$में रखकर किसी सामानको एक स्थानसे दूसरे स्थानपर पहुँचाना, झूलेपर उठाना; ~ hook (परि०) **काँटा, झूला**; ~sman = SLINGER; ~ *ink* लेखक या पत्रकार होना, लिखना, कलम-घिसाई$^F$ करना;
~ chain, ~ plate, ~ rifle, ~ stay, ~ stone, ~ swivel, ~ thermometer.

**sling**[2] n. एक प्रकारकी ताड़ी$^F$।

**slinger** स्लिन्'गॅर् n. गोफना चलानेवाला, गोफना मारनेवाला।

**slinging** -गिंग् n. (यन्त्र०) **परिबन्धन**।

**slingshot** ⊙ -ग्'शॉट् = CATAPULT.

**slink**[1] स्लिन्क्' १. n. समयके पहले उत्पन्न पशु; बछड़ेका मांस; २. v.t. & i. समयके पहले ही गर्भ गिरना या पेट गिरना, वक्तके पहले ही बच्चा पैदा करना या होना, (मादा पशुका) बच्चा गिराना।

**slink**[2] v. i. (*slunk*) (अपराधी भावसे या लज्जा$^F$के कारण) छिपकर जाना, चोरकी तरह चलना, चुपकेसे निकल जाना या खिसक जाना, सरक जाना, चम्पत होना।

**slinking** -किंग् १. n. अपसर्पण, सरकन; २. a. अपसर्पी।

**slinky** -कि a. अपसर्पी, चुपकेसे सरक जानेवाला; वक्र, टेढ़ा-मेढ़ा; दुबला-पतला; चुस्त (~ *garment*)।

**slip**[1]* स्लिप् n. (ऋतु०) **सर्पण, सरकना**, (यन्त्र०) **फिसलन**$^F$*, विछलन$^F$, रपटन$^F$, (परि०) **सरक**$^F$, **खिसक**$^F$, खिसकन$^F$* क्रियागत अर्थोंमें (*a ~ on a piece of orangepeel may be fatal*); (कृषि०, यंत्र०) T.; त्रुटि$^F$, (दर्श०, भौ०) **स्खलन**, अशुद्धि$^F$, भ्रम, दोष, अपराध, च्युति$^F$, प्रमाद, अतिक्रम, आकस्मिक अभिचार, भयंकर भूल$^F$, भूल-चूक$^F$, **चूक**$^F$, गलती$^F$, ढीला-ढाला वस्त्र या जामा; (नौवि०) **ऊँधा**; (कृषि०) **प्ररोह**; ढालू चौरस भूमि$^F$ (जिसपर जहाज बनाये और मरम्मत$^F$ किये जाते हैं); पत्थरकी बनावटी ढाल$^F$ (जिसपर जहाज उतारे जा सकें); (पतली लकड़ी$^F$ या कागज आदिकी लम्बी) पत्ती$^F$, पट्टी$^F$, पर्णी$^F$, (सांख्य०) **परची**$^F$*, धज्जी$^F$, पुर्जी$^F$ (~ *book*); मुद्रकका फरमा (प्रूफ); कुत्तेका पट्टा या तसमा; क्लिप$^F$ या किसी चिपकी हुई चीज$^F$को हटाकर खोलनेका खटका; (इंजी०) **घोल**, पतली चिकनी मिट्टी$^F$ (जो पत्थरोंपर बेल-बूटे बनाने या फेरनेके काम आती है); शाख$^F$, शाखा$^F$, काण्ड, टहनी$^F$, डाल$^F$, कलम$^F$; (क्रिकेटके खेलमें) बल्लेबाजके पास विकेटके पीछे खड़ा होनेवाला कोई एक खिलाड़ी या फील्डर; इस खिलाड़ी (स्लिप$^F$) के खड़े होनेका स्थान (*was caught in the ~s* or *at ~*); (pl.) नहानेका जाँघिया; छोटी चपटी मछली$^F$; विमानकी यात्रा$^F$में दूरी$^F$का लोप; (रंगमंच, pl.) नाटकीय स्थल (जिसमेंसे दृश्य निकाल दिये गये हों) या ऐसा स्थल जहाँपर पात्र या अभिनेता रंगमंचपर आनेसे पूर्व खड़े होते हैं; घोल; ~-carriage कटा हुआ डिब्बा, पूरी गाड़ी$^F$से किसी स्टेशनपर कट जानेवाला रेलगाड़ी$^F$का कोई एक डिब्बा; ~ hernia सृप वर्ध्म; ~-knot सरकती गाँठ$^F$, फिसलनी गाँठ$^F$, सरक फंदा, झटकेसे या ताननेसे खुल जानेवाली गाँठ$^F$; ~shod चप्पल$^F$, चटकानेवाला, स्लीपर$^F$ पहने हुए; असावधान, लचर, भोंडा, फूहड़; (ला०, भाषण, लेखन, वक्ता, लेखक, कार्यशैली$^F$ आदिके सम्बन्धमें) अक्रम, क्रमरहित, क्रमहीन, अव्यवस्थित, अस्पष्ट, अनिश्चित, असावधान, चिन्तारहित, लापरवाह, बेपरवाह, बेतुका, ढीला, ढीला-ढाला; ~-up ⊙ n. (बोल०) त्रुटि$^F$, बड़ी भूल$^F$, गलती$^F$; खतरा; ~way (नौवि०) **संसर्पिका**$^F$, जहाजोंके फिसलनेकी जगह$^F$; *give* one *the ~* बच जाना, बचकर निकल जाना, कटकर निकल जाना; *~ of the tongue, pen* जिह्वा$^F$ या लेखनी$^F$की भूल$^F$, किसी और बात$^F$के लिए कुछ और बात$^F$ कह जाना या लिख जाना;
~ bands, ~ books, ~ fibre, ~ knot, ~ ledger, ~ lines, ~ planes, ~ rack, ~ ring, ~ share, ~ siding, ~ system.

**slip**[2] v.t. & i. सरकते हुए या फिसलते हुए जाना, सरक जाना (*as the door closes the catch ~s into place*); स्खलित होना, हटना, थोड़ी दूर$^F$ तक अनजानमें ही फिसलना, अनजाने ही फिसलनेके कारण सध न पाना, जगहसे हट जाना, पाँव चूक$^F$ जाना, रपटना, **फिसलना** (*~ped in the mud*); पलायन करना, एक-दो तीन होना, नौ-दो ग्यारह होना, चुपचाप ही या बिना देखे ही जल्दी$^F$से चलते बनना, खिसक जाना, लम्बे होना, सरक जाना, आँख$^F$ बचाकर चल देना, चम्पत हो जाना, रफूचक्कर होना (*~ out of the room*); फिसलकर निकल जाना, सरक जाना, फिसल जाना, निकल जाना, पकड़$^F$में न आना, बच जाना, छूट जाना, साफ खिसक जाना (*let reins ~ out of his hands*); त्रुटि$^F$ या भूल$^F$ करना, चूकना, भूलना, गलती$^F$ कर जाना, चूक$^F$ जाना (*~s now and then his grammar*); बचा जाना, बचाकर निकालना, खिसका देना (*dog ~s his collar*); बन्धनमुक्त करना, किसी प्रकारके बन्धनसे छोड़ देना, रिहाई$^F$ देना, छुट्टी$^F$ करना, खोल देना; कपड़ोंको जल्दी-जल्दी पहनना या उतारना; एकाएक ढंगसे सन्निवेश करना, गुप्त रूपसे थमाना, खिसकाकर डालना, चोरी$^F$से भीतर डालना, भीतर खिसका देना

(~*ped half a crown into the porter's hand*); ~ *along* तेज जाना, बहुत तेज रफ्तार[F]से चलना; ~ *anchor* लंगर उठाना, जहाज हटाना; ~ *greyhounds from leash* कुत्तोंका पट्टा खोल देना; ~ *into* (ग्रा०) मुक्के मारना, मरम्मत[F] करना, घूँसे जमाना, पीटना, ठोंकना; ~ *off* or *away* खिसक जाना, मौका पाकर निकल जाना, बिना आज्ञा[F] लिये या सूचना[F] दिये चल देना, आँख[F] बचाकर चल देना; ~ *up*⊙ उल्टे ढंगसे जाना, गलत दिशा[F]से चलना; भूल[F] करना।

**slip**³ n. (बर्तनपर चित्रकारी[F] करनेके लिए) लेवी[F]।

**slipper** स्लि'पॅर् १. n. पादुका[F], चप्पल[F], चट्टी[F], स्लीपट[F], स्लीपर[F]; (नौवि०) सर्पक (~ *block*); कुत्तोंकी दौड़[F] दौड़नेवाला आदमी; (गाड़ी[F]के पहियेमें लगी हुई एक प्रकारकी) रोक[F] या ब्रेक; २. v.t. (बच्चोंको दण्ड देते हुए) चट्टी[F] लगाना, स्लीपर[F] चलाना; ~ thorn नागफण।

**slippered** –र्ड् n. चट्टीयुक्त, चप्पलवाला, स्लीपट[F] पहने हुए, स्लीपर[F] पहने हुए।

**slipperiness** –रिनिॅस् n. चिकनापन, फिसलन[F], फिसलाहट[F], धूर्तता[F], अनैतिकता[F], चंचलता[F], बेईमानी[F], चातुर्यापेक्षा[F]; कठिनाई[F]।

**slippery** –रि a. चिक्कण, मेदुर, सर्पणशील, चिकना, पिच्छिल, फिसलाऊ, फिसलनी, रिपटनी (भूमि[F]); (ला०) दुर्गम, चातुर्यापेक्षी, कष्टसाध्य, कूटबुद्धिसाध्य, चतुराई या होशियारीसे करने योग्य, सावधानीसे समझने लायक, पेचीदा (विषय, मामला); अनवस्थित, चपल, चंचल, अस्थिर, अनिश्चित, तरल, परिवर्तनशील, पकड़[F]में न आनेवाला, फिसलकर निकल जानेवाला (व्यक्ति या पदार्थ); अनैतिक, अविश्वसनीय, अनुपयुक्त, अविवेकी, धूर्त, चलता हुआ, चालाक, बेठिकाने, बेईमान।

**slippiness** –पिनिॅस् n. पिच्छिलता[F], चिक्कणता[F], चिकनापन, फिसलन[F], फिसलाहट[F]।

**slipping**⊙ स्लिपिंग् n. बहाव (प्रायः *over* के साथ)।

**slippy** स्लि'पि n. (ग्रा०) पिच्छिल, चिकना, फिसलना, रिपटना; *look* or *be* ~ (ग्रा०) शीघ्रता[F] करना या तेज होना, चलो जल्दी, जल्दी करो।

**slipshod** स्लिप्'शॉड् a. मन्द, अलस, आलसी।

**slipslop**¹ स्लिप्'स्लॉप् n.. अवर मद्य, खराब मदिरा[F], घटिया शराब[F]।

**slipslop**² a. निःस्व, दीन, दरिद्र; कृश, कृशकाय, क्षीण, दुर्बल।

**slit** स्लिट्' १. n. दीर्घ छिद्र, दरी[F], दरार[F], झिरी[F], चीर; वेध, चाक, शिगाफ (*a ~ is provided for the coin to drop through*); (रसा०, भौ०) रेखाछिन्द्र, विदर; दीर्घच्छेद, लम्बा चीरा; काट, कटाव या फटाव, फाँट[F]; T.; २. v.t. & i. (*slit*) विदीर्ण करना, लम्बाई[F]-में काटना, लम्बाई[F]में चीरना, पतले लम्बे टुकड़े काटना, चीरना, फाड़ना, लम्बा चीरा बनाना, चाक करना, (*threatened to ~ his nose*); ~ trench दरी[F], खात, शस्त्रके लिए तंग या सँकरी खन्दक[F], सँकरी खाई[F], दरारनुमा खाई[F], दीर्घ खाई[F]।

**slither** स्लि'दॅर् v. i. (बोल०) अस्थिरतापूर्वक फिसलते जाना, रुक-रुककर फिसलना, सरकते या रिपटते हुए चलना।

**slithery** –रि a. अविश्वस्य, अविश्वसनीय; वंचक, प्रवंचक, धूर्त, ठग, धोखेबाज; अस्थिर।

**slitter** स्लि'टॅर् n. विदारक व्यक्ति, लम्बाई[F]में काटनेवाला औजार।

**sliver** स्लाइ(स्लि)'वॅर् १. n. पीवरी[F], (मछली[F] मारनेमें प्रयुक्त) छोटी मछली[F]का काटा हुआ एक भाग (जो काँटेमें चारेके रूपमें लगाया जाता है); लकड़ी[F]का फटा हुआ टुकड़ा, फर्री[F], छिपट[F], छिपटी[F]; २. v.t. & i. टुकड़े काटना या छिपटें[F] करना, विभाजित करना या होना, छिपटें[F] बनाना।

**sloam** स्लोम्' n. (कोयलेकी परतों[F]के बीच) मृदु मृत्तिका-स्तर, चिकनी मिट्टी[F]की परत[F]।

**slob** स्लॉब्' n. पिच्छिल भूमि[F], कर्दम-भूमि[F], कीचड़दार जमीन[F]।

**slobber** स्लॉ'बॅर् १. n. अर्द्धोन्मत्त अवस्था[F]की बातचीत[F], भावुकता[F] या चुम्बन; राल[F], लार[F]; २. v.t. & i. (बच्चे या अर्द्धोन्मत्त व्यक्तिका) मुँहसे राल[F] बहाना, लुआब आना, लार[F] बहाना; (किसीके कपड़ों या चूमनेमें किसी व्यक्तिको) थूकसे गीला कर देना; भद्दे ढंगसे या फूहड़पनसे काम करना, बेढंगेपनसे करना, खराब करना, बिगाड़ना।

**slobberiness** –रिनिॅस् n. अर्द्धोन्मत्तता[F], मस्ती[F], बेसुधपन।

**slobbery** –रि a. अर्द्धोन्मत्त, मस्त, बेसुध; गीला, तर।

**sloe** स्लो' n. श्यामकण्ट[F], एक कँटीली झाड़ी[F], कँटीली जंगली झाड़ी[F]का नीला काला बेर-जैसा (फल); काली कँटीली झाड़ी[F] (का फल)।

**slog** स्लॉग्' १.n. थप्पड़, घूँसा; २. v.t. & i. घूँसेबाजी[F]में (मुक्केबाजी[F] और क्रिकेटमें) अन्धाधुन्ध हाथ चलाना, जोरसे और बिना देखे कसके चोट[F] लगाना, बेतहाशा मारना; अविराम गति[F]से चलते जाना, दृढ़तापूर्वक चलते जाना, लगातार काम किये जाना।

**slogan** स्लो'गॅन् n. स्कॉटलैण्डका युद्धघोष, समाघोष, सिंहनाद, जंगका नारा; सम्प्रदायों या दलोंके सूत्रशब्द, आदर्श वाक्य, सांकेतिक वाक्य या शब्द, नीतिवाक्य, घोष, दलगत घोषणा[F]; पुकार[F], नारा; विज्ञापनबाजी[F]में प्रयुक्त छोटे आकर्षक कथन या शब्द; ~ stamp वाक्य मोहर[F]।

**slogger** स्लॉ'गॅर् n. अन्धाधुन्ध हाथ चलानेवाला, अटकलपच्चू हाथ मारनेवाला।

**sloid, sloyd** स्लाॅइड्', स्लाॅइड् n. काष्ठकला-प्रशिक्षण, कायिक श्रम, शारीरिक श्रम।

**sloop** स्लूप्' n. क्षुद्र पोत-विशेष, एक प्रकारका मस्तूलवाला जहाज; ~ of war (इति०) तोपों[F]को रखे हुए छोटी नावोंवाला पोत या जहाज।

**slop**¹ स्लॉप्' १. n. (pl.) रसोई[F]का मैला पानी, गन्दा

पानी, सकरा पानी, बर्तनोंका सकरा, जूठन^F आदि; मदिरारहित पेय, रसीला खाद्य जैसे शोरबा आदि; पंक, कीचड़; २. v.t. & i. (कपड़ों या फर्शपर) गन्दा पानी डालना या उससे भिगोना, गन्दा पानी या सकरा गिराना, सकरा या जूठन^F गड्डबड्ड करना; भिगोना, तर करना, बहाना, छलकाना, बहना, छलकना; ~-basin जूठन^F या सकरेका वर्तन; ~-pail शयनागारमें सकरे या जूठन^Fकी बाल्टी^F, गन्दे पानीकी बाल्टी^F; ~ *over* (ला०) भावोच्छ्वास प्रकट होना, भावप्रवण या भावुक होना, मदोन्मत्त-सा होना, फूट पड़ना।

**slop²** n. (केवल pl. में) (प्रा०) चौड़ा ढीला जाँघिया या नेकर; बने-बनाये कपड़े; नौसेना^Fमें नाविकोंको दिये गये बने-बनाये कपड़े, बिछौने आदि; ~-shop तैयार किये हुए कपड़ोंकी दुकान^F।

**slop³** n. (ग्रा०) सिपाही, पुलिसवाला।

**slope*** स्लोप्' १. n. प्रावण्य, **प्रवणता^F**, नितार, (प्रा० भू०, कृपि०) ढाल^F, (~ *gauge*), (प्रा० भू०) **ढलान^F***, उतार, झुकान^F (*there is always a certain ~ in a ship's deck*); प्रवण भूमि^F, अवसर्पिणी भूमि^F, ढालू भूमि^F, ऊँची-नीची भूमि^F, उतराई^F; कन्धेपर झुकी हुई बन्दूक^F रखनेवाले सिपाहीकी मुद्रा^F, बन्दूक^Fकी पोजीशन^F; २. v.t. & i. ऊपर या नीचेको ढालू होना, ढाल^F होना, तिरछा पड़ा होना, झुकना, आड़े पड़ना; ढालपर या ढलवाँ ढंगसे रखना, ढालू या ढलवाँ करना, तिरछा करना, सलामी^F करना या लगाना, ढाल^Fमें जमाना (*must ~ the sides of the pit*); (ग्रा०) इधर-उधर चक्कर काटना, चलते बनना, भाग खड़े होना, हट जाना, टहलना, लम्बे होना, मटरगश्ती^F करना; ~ *arms* कन्धेके ऊपर बन्दूक^Fको तिरछे रखना;
~ distance, ~ gauge, ~ gradient, ~ measurement, ~ wash.

**slopewise** –'वाइज़् adv. ढालू रूपमें, ढलवाँ, तिरछा, आड़ा।

**sloping** –'पिंग् १. n. प्रावण्य, ढाल^F, ढलान^F; २. a. प्रवण, ढालू, (~ *roof*), ढलवाँ, तिर्यक्, तिरछा (~ *land*); ~ character (वणि०) **वक्र रेखाएँ^F**।

**sloppiness** स्लॉ'पिनिस् n. पंकिलता^F, गन्दापन, भीगापन; क्रमहीनता^F, अव्यवस्था^F, बेढंगापन, बेतुकापन; उन्मत्तता^F, भावुकता^F, मस्ती^F।

**sloppy** –पि a. पंकिल, भीगी, कीचड़वाली, बरसाती पानी और भरे हुए गड्ढोंवाली (सड़क^F); सकरन या पानीके गिर जानेसे भीगा (फर्श, मेज^F आदि); क्रमहीन, उलटा-सीधा, बेढंगा, बेतुका, बेकायदा (काम); मदोन्मत्ततापूर्ण, भावुकतापूर्ण, उन्मत्त (भावना^F या वार्ता^F)।

**slops** स्लॉप्स् n. (pl.) सुथना, पयजामा, पायजामा, गोड़ंगा।

**slopy** स्लो'पि a. प्रवण, ढालू।

**slosh¹** स्लॉश् n. प्रबल आघात, प्रबल आक्रमण, भयानक प्रहार।

**slosh²** v.t. प्रबल आघात करना, प्रबल आक्रमण करना, भयानक प्रहार करना।

**slot¹** स्लॉट् १. n. (नाटकके रंगमंचके) द्वारका खटका, बिल्ली^F; किसी मशीन^Fमें कटाव, **छिद्र**, छेद, दरार^F, बिल, सूराख, **झिरी^F**, शिगाफ (जिसमें कोई दूसरा पुर्जा बैठाया जा सके); **खाँचा**; T.; २. v.t. मशीनमें इस प्रकारके छेद या दराँचे रखना; ~-machine स्वयंचालित छेदवाली मशीन^F (जिसमें सिक्का डालनेपर छोटी चीजें^F अपने-आप बाहर निकल जाती हैं) **स्लाट मशीन^F**; ~ morlise **सिरा साल**।

**slot²** स्लॉट्' n. मृगपथ, हिरन आदिका पदचिह्नित मार्ग, हिरनका शिकारी रास्ता।

**sloth** स्लोथ' n. शाखालम्बी, (दक्षिणी अमेरिकाका) स्तनपायी पशु; निष्क्रियता^F, कार्यविमुखता^F, तन्द्रा^F, शिथिलता^F, आलस्य, अलसता^F, मन्दता^F, आलस, सुस्ती^F, ढील^F, ढीलापन, काहिली^F; ~-bear मन्द रीछ, मधु-रीछ।

**slothful** –फ़ुल् a. तद्रालु, तन्द्रिल, आलस्यपूर्ण, अलस, आलसी, सुस्त, काहिल।

**slothfulness** –निंस् n. तन्द्रिलता^F, शिथिलता^F, आलस्य, आलसीपन, सुस्ती^F, काहिली^F।

**slotted** स्लॉ'टिड् a. छिद्रिल, छिद्रमय, छिद्रयुक्त, छेददार, कटावदार, दरारदार, बिलदार, सूराखदार;
~ batten, ~ disc, ~ link, ~ pipe, ~ weights.

**slotter** –टॅर् n (रेल०) **स्लाट काटनेवाला**।

**slouch** स्लॉउच्' १. n. भद्दा कारीगर, अनाड़ी आदमी, फूहड़ आदमी, ढीलाढाला आदमी; अलस वृत्ति^F, शिथिल भाव, फूहड़पन, ढीली-ढाली चाल^F, भद्दी चाल^F; (टोपके एक किनारेका नीचेको) झुकाव; सिरका झुकाव; २. v.t. & i. शिथिल गति^Fसे चलना, ढीले-ढाले होकर चलना, खड़े होना या बैठना; लटकना, लापरवाही^Fसे लटकाना, झुकना, झुकाना, झुका लेना; टोपका किनारा एक ओर नीचेको झुकाना, मोड़ लेना।

**slouching** –'चिंग् a. प्रलम्ब, आनत, झुकनेवाला।

**slough¹** स्लॉउ' n. महापंक, पंकिल स्थान, दलदल, कीचड़की जगह^F; *the S~ of Despond* अपराध या पापोंमें निराशापूर्ण छटपटाहटकी अवस्था^F।

**slough²** स्लफ़् १. n. निर्मोक, निर्मोचन, अहित्वचा^F, केंचुल, केंचुली^F या किसी जन्तुके शरीरसे अलग होनेवाला कोई भाग; (विकृति०) मृत त्वचा^F, मृत चर्म, मरी हुई खाल^F, खुरण्ड, घाव आदिका मुरदार मांस; (ला०) परित्यक्त वृत्ति^F, छोड़ी हुई आदत^F, भुलाई हुई टेव^F; v.t. & i. केंचुली^F छोड़ना या उतारना; केंचुली^Fकी भाँति उतार फेंकना।

**sloughy¹** स्ल'फ़ि a. पंकिल, दलदली, कीचड़से भरा।

**sloughy²** स्लॉउ'इ a. केंचुली^Fका; मृत त्वचा-सम्बन्धी, खुरण्डदार, खुरण्डका; (ला०) त्यक्त वृत्ति-सम्बन्धी।

**sloven** स्ल'वॅन् n. असावधान, व्यक्तिगत रूपसे अव्यवस्थित, मलिनवेषधारी व्यक्ति, अस्वच्छ, गन्दा, मैला-कुचैला, आलसी, लापरवाह, बेढंगा, बेतुका, सुस्त, फूहड़

या काहिल, नासमझ, बेतमीज, बेशऊर आदमी ।

**slovenliness** –लिनिस् n. अपरिष्कार, मलिनता^F^, अस्वच्छता^F^, अव्यवस्था^F^, बेढंगापन, फूहड़पन, बेशऊरी^F^, गन्दगी^F^ ;

**slovenly** –लि a. मलिन, अव्यवस्थित, अपरिष्कृत, अस्वच्छवेश, गन्दा, मैला, बेढंगा, फूहड़, बेतमीज, बेशऊर ।

**slow*** स्लो' १. v.t. & i. (रेलगाड़ी^F^, जहाज आदिकी) गति^F^ धीमी करना, चाल^F^ कम करना, सुस्त होना; २. a. मन्थर, **मन्दचारी**, मन्दगामी, मन्दगति, **मन्द***, दीर्घसूत्री, धीरे-धीरे चलनेवाला या काम करनेवाला, सुस्त, मद्धिम, **धीमा*** (~ *bend*) ढीला (~ *and steady wins the race*); पराङ्मुख, विमुख, अनिच्छुक, विलम्बकारी, घृणालु, टालनेवाला, टालमटोल करनेवाला, टरकानेवाला (*was not ~ to defend himself*); असंवेदनशील, अभावुक, अक्षिप्र, निश्चेष्ट, स्तिमित, स्थिर-चित्त; शान्त, ठण्डा (*is ~ to anger*); ठीक समयसे पीछे, सुस्त (घड़ी^F^) (*is 20' ~*); मन्दमति, मन्दबुद्धि, निर्बोध, स्थूलबुद्धि, अल्पबुद्धि या जड़, मूर्ख, मोटी समझका, कुन्द, बुद्धू, मट्ठर (*is ~ of speech, of wit*); धीमापन लानेवाले,धीमा करनेवाले (धरातल, फर्श) (*a ~ pitch*); निर्जीव, आनन्दहीन, अरसिक, नीरस, रसहीन, रूखा-सूखा, बेमजा, फीका (*entertainment was voted ~*); (फोटोग्राफी^F^के लैन्स या वीक्षके सम्बन्धमें) छोटे छेदका (जिसमें लम्बे प्रकाशदर्शनकी आवश्यकता^F^ हो); ३. adv. शनैः-शनैः, मन्थर गतिसे, धीरे-धीरे, धीमे-धीमे, बड़े मजेसे (*how ~ he climbs !*);
~ coach मन्दबुद्धि, मन्थरमति, मन्दगति, आलसी, बुद्धू, मट्ठर; ~ march (सेना०) वन्द मार्च; ~ match धीमी दियासलाई^F^ (जिससे विस्फोटक पदार्थोंमें धीरे-धीरे आग^F^ लग जाती है); ~-motion **विलंबित गति^F^**, **मन्द गति^F^**; *go ~* ⊙ समय लेना, अधिक समय लगाना; *run ~* ⊙ मन्द करना, धीमा करना;
~ bend, ~ cutting, ~ evaporation, ~ flowage, ~ neutron, ~ roll, ~ running, ~ shooting.

**slowing** –'इंग n. गतिमन्थरण, मन्दीकरण, चाल^F^ धीमी करना ।

**slowness** –'निस् n. मन्थरता^F^, मन्दरता^F^, मान्द्य, दीर्घसूत्रता^F^, **मन्द गति^F^**, विलम्ब, मन्दी^F^, मन्द बुद्धि^F^, धीमापन, सुस्ती^F^ ।

**slows** स्लोज़ n. (चि०) कम्परोग (पशुओंका) ।

**slow-worm** स्लो'वर्म् n. मन्दसर्प, साँप और छिपकली^F^के बीचका छोटा अहिंसक जन्तु ।

**sloyd** स्लाएंड' n. =SLOID.

**s.l.p.** *sine legitima prole*, without lawful issue.

**S.L.R.** Superintendent of Land Records.

**slub**[1] स्लब् n. वक्रीवित सूत्र, बटे हुए धागे ।

**slub**[2] v.t. सूत्र बटना, धागे बटना, ऊन माँजना ।

**slubber**[1] स्ल'बेर n. वक्रण-यन्त्र, बटनेकी मशीन^F^ ।

**slubber**[2] v.t. & i. मन्दतया करना, आलस्य या फूहड़पनसे करना; धब्बा डालना, मैला करना ।

**slubberdegullion** स्लबेर्डे'गल्यॅन् n. क्षुद्र व्यक्ति, नीच व्यक्ति, अवर व्यक्ति, शठ व्यक्ति, गँवार आदमी ।

**sludge** स्लज् n. कर्दम, **अवपंक**, पंक, **कीच**, गाढ़ा चिकना कीचड़; मोरी^F^ या नरदवा (नाबदान)का कीच, गाद, गिलाव; (चि०, कृषि०) **अवमल**, मैल, T.;
~ cock, ~ gas, ~ index.

**sludgy** –जि a. कीचड़भरा, गिलावभरा, गन्दला, मैला ।

**slue** स्लू' v.t. n. घुमाना, फेरना ।

**slug**[1] स्लग् १. n. (जीव०) (पौधोंको नष्ट करनेवाले आवरणहीन) **शम्बुक**, कीड़े आदि; (रसा०) **धातु-खण्ड**, **अतन्तु-काँच**; संयुक्त मुद्र, लीनोटाइप मुद्रणमें टाइपकी पंक्ति^F^, लोष्ठक, धात^F^का गोल पिण्ड; बन्दूक^F^की बेडौल-सी गोली^F^; (यन्त्र०, भौ०) T.; २. v.i. उद्यान इत्यादिमें शम्बुक कीड़ोंको एकत्र करके नष्ट कर डालना ।

**slug**[2] ⊙ =SLOG.

**sluggard** स्ल'गॅर्ड् n. जड़, मन्द आलसी पुरुष, सुस्त आलसी व्यक्ति, आरामतलब आदमी ।

**sluggardize** –डाँइज़् v.t. मन्द बनाना, आलसी बनाना ।

**slugged** ⊙ स्लग्ड्' a. धक्का देकर गिराया हुआ; ~ bottom (रसा०) **विषम पेंदा** ।

**sluggish** स्ल'गिश् a. मन्थर, मन्दगति, मन्दगामी, धीमा, धीमे चलनेवाला; निश्चेष्ट, स्तिमित, अनुद्योगी, आलसी, तन्द्रालु, निष्क्रिय, मन्द, आलस्यशील, जड़, मट्ठर, आरामतलब, काहिल, सुस्त;
~ liver, ~ machine, ~ person, ~ stream.

**sluggishness** –निस् n. मन्दता^F^, मान्द्य, अनुद्योगिता^F^, निष्क्रियता^F^, तन्द्रा^F^, आलस्य, आलसीपन, जड़ता^F^, धीमापन, मट्ठरपन, सुस्ती^F^, काहिली^F^, मन्दगतिता^F^ ।

**sluice** स्लूस्' १. n. जलद्वार, जलमार्ग, (यन्त्र०) **जलकपाट**, **कपाट** (~ *valve*); नहप, बाँधका दरवाजा, जलको रोकने या निकालनेका फाटक; (परि०) **तूम** (~ *gate*); बाँधका पानी, बाँधके द्वारपर या नीचे या उसमेंसे निकलनेवाला पानी; जलप्रवाह, परिवाह; (~ *way* भी) जलमार्ग, कृत्रिम जलप्रणाली^F^, बनावटी नहर^F^, (कृषि०) **मोरी^F^**; सफाई^F^, धुलाई^F^; २. v.t. & i. (पानीका) बाँधके द्वारोंसे वेगपूर्वक बाहर आना, जोरसे बाहर निकलना; बाँध खोलकर पानी भरना; बाँधमें दरवाजा लगाना; पानीसे खँगारना; (किसी वस्तु^F^पर) खुले ढंगसे पानी ढालना या फेंकना, खूब पानी डालकर धोना ।

**sluicy** –'सि a. धाराद्वारके सदृश, बाँधके दरवाजेकी तरह धाराद्वारसे निकल बहनेवाला; शोषक, सोख लेनेवाला ।

**sluit** स्लूट्' n. (दक्षिणी अफ्रीका) तंग नहर^F^ ।

**slum**[1] स्लम्' १. n. मलिन बसति, कलंक बसति, दरिद्र मुहल्ला, नगरकी गली^F^, मैला-कुचैला स्थान, गन्दा

मुहल्ला, (स्था०, अर्थ०) **गन्दी बस्ती**[F] (~ *clearance*), गन्दा कूचा; २. v. i. गन्दी गलियों[F]में जाकर वहाँके निवासियोंकी अवस्था[F] जाँचना या पड़ताल[F] करना।

**slum**[2] n. तैल-पंक, घटिया रद्दी तेलका अचिक्कण अंश, चिकनाई[F]से खाली तेल; चिकने तेलका बचा-खुचा गोंद जैसा भाग।

**slumber** स्लम्'बॅर् १. n. शयनावस्था[F], निद्रा[F], तन्द्रा[F], नींद[F], ऊँघ[F], झपकी[F] (*fell into a troubled* ~); २. v.t. & i. सोना, ऊँघना, झपकी[F] लेना।

**slumberer** –रॅर् n. सोनेवाला, नींद[F] लेनेवाला, निद्रालु व्यक्ति; आलसी आदमी।

**slumberous** –रॅस् a. निद्रालु, निद्राजनक, तन्द्रापूर्ण, उनींदा, निन्दासा।

**slumbersome** –र-सॅम् a. = SLUMBEROUS.

**slumbery** –रि a. = SLUMBEROUS.

**slumbrous** a. दे० = SLUMBEROUS.

**slummer** –स्ल'मॅर n. गरीबोंकी गन्दी वस्ती[F]का अधीक्षक, गरीब गलियों[F]में जाकर सेवा[F] करनेवाला।

**slummock** स्ल'मॅक् v.i. (बोल०) भकोसना, मुक्खड़-की तरह निगलना; अशिष्टतया बोलना, असभ्यता[F]से बोलना, गँवारपनसे बोलना, उजड्डपनसे चलना या बात[F] करना।

**slummocky** –कि a. उपेक्षी, अनवहित, लापरवाह; मन्द, अलस, आलस्ययुक्त; फूहड़।

**slummy** स्ल'मि a. मलिनवसतिमय, कलंकवसतियुक्त, दरिद्र मुहल्लोंवाला; मलिन झोपड़ियों[F]से भरा हुआ, गन्दी झोपड़ियोंवाला।

**slump** स्लम्प् १. n. **अवपात, अवपातन** (~ *test*, ~ *value*), मन्दता[F], मूल्यह्रास, आकस्मिक ह्रास, मन्दी[F], **गिरावट**[F], घटती[F], उतार; अवसाद; २. v.i. भाव उतरना, एकाएक भाव गिर जाना, दाम घटना; पूर्णतः असफल होना, बिल्कुल न चलना; (ऋतु०) **धँसना**; ~ **remission** मन्दी[F]की छूट[F]।

**slumping** –'पिंग् n. (प्रा० भू०) **अवपात**।

**slung** स्लॅन्ग्' SLING का० भू० कृ०।

**slunk** स्लॅन्क्' SLINK का० भू० कृ०।

**slur** स्लर्' १.n. अपकीर्ति[F], दूषण, दोष, दोषारोपण, निन्दा[F], कलंक, लांछन, कालिमा[F], धब्बा, खोट, दाग, बदनामी[F], ऐब, इल्जाम (*he put a* ~ *upon me*); छल, कापट्य, दगाबाजी[F]; (हस्तलेखन, उच्चारण या गायनमें अक्षरों, ध्वनियों[F] या स्वरोंका), अस्पष्ट मिश्रणका विकार; (संगीत) एक साथ गीत स्वरोंके ऊपर लगाया हुआ वक्रचिह्न (⌒); मीड़चिह्न, गिटकरी[F]का निशान; २. v.t. & i. (प्रा०) दूषित करना, दोषारोपण करना, कलंकित करना, अपराध लगाना, लांछन लगाना, मलिन या मैला करना, पाप लगाना, दागदार करना, इलजाम लगाना; बिगाड़ना, किसीके विरुद्ध फुसलाना, बहकाना; (अपराध, तथ्य आदिको) दृष्टि[F]से निकल जाने देना, यों ही चले जाने देना, कम करना, घटाना, जाने देना; टाल जाना, छिपाना, टालना; मिले-जुले अस्पष्ट अक्षर लिखना या मिश्रित ध्वनियाँ[F] बोलना, अक्षरों या ध्वनियों[F]को अस्पष्ट रूपसे मिलाकर उच्चारण करना या लिखना; (संगीत) अबाध रूपसे एक लय[F]में गाना, मीड़[F] या मूर्छना[F]में गाना, एक बोलसे गाना; संगीत स्वरोंपर वक्रचिह्न लगाना, गटकरी[F] या मरगोल करना; ~ (*at*) ⊙, ~ *on* लांछित करना।

**slurred** ⊙ –र्ड्' a. कलंकित, चिह्नांकित, लांछित।

**slurry**[1] स्ल'रि n. (रसा०, यन्त्र०) **अवपंक, पतला गारा, घोल**।

**slurry**[2] v.t. आलिप्त करना, लिप्त करना, लपेटना, लिपटाना, सानना; मलिन करना, गन्दा करना।

**slush** स्लश् n. पंक, तरल कर्दम, पतला कीचड़, दल-दल, गलित बरफ[F], गलता हुआ हिम; (ला०) मूर्खतापूर्ण भावुकता[F], उल्टी सीधी लिखाई[F], व्यर्थकी बातें[F]।

**slushy** –'शि a. पंकिल, कीचड़दार, दलदली; भावुकता-पूर्ण, उलटा-सीधा।

**slut** स्लट्' n. पुंश्चली[F], अस्वच्छ या मैली-कुचैली स्त्री[F], गन्दी औरत[F], फूहड़ स्त्री[F], बदतमीज औरत[F], (हास्य०) लड़की[F]।

**slutch** स्लच्' n. कर्दम, कीचड़, दलदल।

**sluttery** स्ल'टॅरि n. असभ्यता[F], गन्दापन, फूहड़पन, बेसलीकापन।

**sluttish** –टिश् a. मलिन, भ्रष्ट, गन्दी या मैली-कुचैली-सी, फूहड़-सी (~ *woman*)।

**sluttishness** –निॅस् n. अव्यवस्था[F], गन्दापन, फूहड़-पन, गन्दगी[F]।

**sly** स्लाइ' a. (*-er, -est*) अप्रकट, गुप्त, गूढ़, दृष्टिचोर, छिपाकर काम करनेवाला, छिपे-छिपे, नजरचोर; छद्मी, छाद्मिक, शठ, धूर्त, कपटी, चतुर, चालाक, सयाना, मक्कार, चलता हुआ, काइयाँ, धूर्तता[F]का, मक्कारीका, फरेबी, अय्यार; व्यंग्यपूर्ण, उपालम्भपूर्ण, ठट्ठा करनेवाला, दिल्लगी करनेवाला, फुसलानेवाला, उकसानेवाला, मसखरेपनका, शरारतका; ~ **boots** (खेलमें) मक्कार आदमी; ~ **dog** चुपचाप आनन्द लूटनेवाला, छिपा रुस्तम; *on the* ~ बिना प्रचार या विज्ञापनके, गुप्त रूपसे, चुपचाप, छुपकर।

**slyness** –'निॅस् n. धूर्तता[F], छद्म, छल, कपटता[F], चालाकी[F], मक्कारी[F], ऐयारी[F], शरारत[F]।

**slype** स्लाइप्' n. वह मार्ग जो बड़े गिरजेके भीतरसे सभागृह या पादरीके घरतक जाता है।

**S.M.** Station Master; Short Metre; Sergeant-Major; *Sa Majeste*, His (*or* Her) Majesty.

**smack**[1] स्मैक्' n. स्वाद, आस्वादन, रस, वास[F], गन्ध[F], स्वादमिश्रित गन्ध[F], लज्जत[F]; किसी खाद्य पदार्थकी अल्प मात्रा[F], गुणका आभास, चरित्रकी झलक[F], किसी विशेषता[F]की हलकी-सी झलक[F], सार, पुट, हल्का-सा रंग, चटाका, गरम मसाला, बघार, छौंक[F], हल्की-सी मिलावट[F] (*has a* ~ *of ginger in it*); २. v. i. (क्व०) अप्रत्याशित या गौण या हल्की-सी विचित्र रुचि[F] रखना; स्वाद, गन्ध का आभास देना, हल्का-सा स्वाद लेना, पुट

रहना, प्रभाव रहना, हल्का-सा रंग होना (*his manner ~ed of superciliousness*); चटकारना, थपथप करना; *have a ~ at* यत्न करना, चेष्टा^F करना, समारम्भ करना ।

**smack²** १. n. सशब्द चुम्बन, चटखारेके साथ चूमा (*gave her a hearty ~*); होठोंको एकाएक खोलनेकी ध्वनि^F; धरातलपर हथेली पटकनेकी आवाज^F, चटखारा, चटाका; थपक^F, घोड़ेकी तड़ाक-सड़ाक^F; चाँटा, चपत^F, थप्पड़, तमाचा; क्रिकेटमें जोरका हाथ, जोरकी हिट^F; २. v.t. & i. शब्द करते हुए उत्सुकता^Fमें होंठ खोलना, भोजनकी खुशी^F या किसी दूसरे आनन्दमें जोरसे होंठ चटखारना; कोड़ा या चाबुक फटकारना; गालपर चपत^F जमाना; मुँहपर थप्पड़ मारना; ३. adv. उग्रता^Fसे, सीधे-सीधे, ठीक-ठाक, ठीक तौरपर, चटसे, धड़से, पटसे, चटाखसे (*went ~ through windows, into ditch*) ।

**smack³** n. मत्स्य नौका^F, मछली^F मारनेकी एक मस्तूली नौका^F; ~sman मस्तूली नौका^F चलानेवाला मल्लाह ।

**smacker** स्मै'कॅर् n. (ग्रा०) सशब्द चुम्बन, चटाकसे चूमा; सशब्द आघात, आवाज करती हुई चोट^F; किसी वस्तु^Fका विशिष्ट या बड़ा नमूना, बड़ी बानगी^F; डॉलर ⊙ ।

**small*** स्मॉल्' १. n. (pl. बोल०) धोबी-घरके छोटे कपड़े; (pl. ऑक्सफोर्डमें) ऑक्सफोर्ड विश्वविद्यालयकी स्नातक परीक्षाका प्रथम खण्ड; किसी वस्तु^Fका सबसे पतला भाग; लघ्वक्षर, छोटे वर्ण; अल्पभार; २. a. किंचित्, अल्प, रंचमात्र, थोड़ा, बहुत नहीं (*there was no ~ excitement about it*); सामान्य, ह्रस्व, तुच्छ, शक्ति^F या सत्ता^F या संख्या^Fमें क्षुद्र, (प० ज्या०) लघु*, लघुरूप, नन्हा, छोटा*, हलका, कम, थोड़ा, दुर्बल, निर्बल, कमजोर, हीन इकाइयोंवाला, कम हैसियत^Fका (*~ scale, voice*); नैतिक रूपसे हीन, नीच, (चि०) क्षुद्र, अनुदार, कुत्सित, तुच्छ, बुरा, कमीना, घटिया (*his ~ spiteful nature*); अमहत्त्वपूर्ण, अनावश्यक, मामूली (*is great in ~ matters*); सामाजिक रूपसे अविख्यात, विनम्र, विनीत, विनयी, छोटा, अस्पष्ट, धुँधला, निर्धन, गरीब, बेनाम (*have experimented with radium in a ~ way*); ~ beer मन्द यविरा^F, हलकी यविरा^F, हलकी बियर^F; ~ capitals लघु दीर्घाक्षर (जो कि सामान्य दीर्घाक्षरोंसे कम ऊँचाई^Fका होता है); ~ cause (का०) लघुवाद; ~ cause court (का०) लघुवाद न्यायालय; ~ charge हलके आक्षेप, टिप्पणियाँ^F; ताँबे और चाँदी^Fके सिक्के; ~-clothes (प्रा०) जाँघिया, बुटन्ना, नेकर; ~ craft नौकाएँ^F, नावें^F; ~ gross = १० दर्जन; ~ hard साधारण लिखावट^F; ~ hours आधी रात^Fके बादका समय; ~ intestine (चि०, जीव०, कृषि०) लघ्वन्त्र^F, क्षुद्रान्त्र^F, छोटी आँत^F; ~ letters लघु अक्षर, छोटे वर्ण; ~ pica टाइपका छोटा अक्षर, छोटा पाइका; ~pox (चि०) मसूरी, चेचक^F, माता^F, शीतला^F, [illegible] ~ sword

करौली^F; खंजर, छुरा; ~ talk थोथी वार्ता^F, बकवास^F, साधारण बातचीत^F; & ~ *blame to him*, & ~ *wonder* हालमें ही वर्णित आचरणपर टीका-टिप्पणी^F; *has ~ Latin* लैटिन^F कुछ नहीं समझता; *lives in a ~ way* अकृत्रिम रूपसे, मामूली ढंगसे रहता है; *look, feel, ~* हीन होना, लज्जित होना; ~ *of the back* कमरका पिछला भाग; *think no ~ beer of oneself* (ग्रा०) आत्मश्लाघी होना, आत्माभिमानी होना, आत्मप्रशंसा^F करना;

~-ankled, ~ aperture, ~-arched, ~ arm, ~ armed, ~ arms, ~ arm sling, ~-billed, ~ bindweed, ~ brackets, ~ calorie, ~-celled, ~ circle, ~ cog wheels, ~ coins, ~ consignment, ~ crane's-bill, ~-crowned, ~ cuckoo, ~ damages, ~ debt, ~ end, ~ end bearing, ~ factory, ~-flowered, ~ game, ~ hail, ~ hawk-cuckoo, ~-hearted; ~ holdings, ~ ivy, ~-leaved lime tree, ~ line, ~ longtongued fruit-bat; ~ mastaba, ~-minded, ~-mouthed, ~ multangular bone, ~ number, ~ olive bulbul, ~ oscillation, ~ physic nut, ~ pole, ~ post octavo, ~ sample, ~ sand-martin, ~ savers, ~ savings scheme, ~ scale, ~ shop keeper, ~size, ~ sperm-whale, ~ sunbird, ~ traffic, ~ wares, ~ waterdock, ~ whitethroat, ~ wood.

**smallage** स्मॉ'लिज् n. अजमोदा, जंगली चौराई^F ।

**smallish** स्मॉ'लिश् a. लघु-सा, छोटा-सा, हलका सा ।

**small-minded** –ल्'-माइन्'डिड् a. संकीर्ण हृदयका, क्षुद्रबुद्धि, ओछा, छोटे दिलका ।

**smallness** –'निस् n. अल्पता^F, लघुता^F, छोटापन, हलकापन, क्षुद्रता^F, ओछापन, तंगी^F; कमी^F, छोटाई^F ।

**smalm** स्मॉम् v.t. आलिप्त करना, लिप्त करना, लपेटना, लिपटाना, सानना; चाटूक्ति^F करना, चाटुकारी^F करना, चापलूसी^F करना ।

**smalmy** –'मि a. लागी, संलागी, लसदार, चिपचिपा; चाटूक्तिपर, चाटुकार, चापलूस, खुशामदी ।

**smalt** स्मॉल्ट् n. सैसकोजा, कोबाल्ट धातु^Fका नीला शीशा; उन्नीलारक्त, कोबाल्टको बारीक पीसकर बनाया हुआ नीला रंग, (रसा०) T. (*~ blue*) ।

**smaragd** स्मै'रॅग्ड n. = EMERALD.

**smarm** स्मार्म' v.t. & i. मलना, पोतना, लेपना, पलस्तर करना, लथेड़ना, भद्दी तरहसे चित्रित करना; चिकना बनाना, चमकीला बनाना; प्यारसे लुरियाना; चिकना होना, चिकना-चुपड़ा होना; SMALM.

**smarmy** –'मि a. (बोल०) चाटुकार कृपापात्र, चिकने-चुपड़े ढंगसे कृपा^F पानेवाले; घृणाई, घृणित, हेय ।

**smart¹** स्मार्ट् n. यन्त्रणा^F, ज्वाला^F, मर्मवेदना^F, शारीरिक या मानसिक तीव्र वेदना^F, कष्ट, पीड़ा^F, व्यथा^F,

दुःख, शूल, चुनचुनाहट^F, कसक^F, चुनन^F, टीस^F, दर्द, तकलीफ^F; २. v. i. (किसी व्यक्तिका उसके अंग या घाव-का, या ला० फेंके हुए अस्त्र या अपमानसे) तीव्र वेदना^Fका अनुभव करना, कष्ट पाना, पीड़ा^F पहुँचना, हृदयमें चुभना, कसकना, जलन होना, टीस^F उठना, दुखना, दर्द करना, बुरा लगना (*my finger ~s*); ~-money क्षतिपूर्ति^F या दण्डस्वरूप दिया हुआ धन, हरजाना, मुआवजा; ~ *for* दण्ड पाना, भुगतना, मजा चखना, सजा^F पाना।

**smart**² a. तीक्ष्ण, तीव्र, उग्र, बलपूर्ण, सप्राण, सजीव, स्फूर्त, मार्मिक, तीखा, तेज, जोरदार, चुभनेवाला, नुकीला (*gave him a ~ rap over the knuckles*); व्यापारकुशल, व्यवसायपटु, चुस्त, लाभ उठानेमें होशियार, कुशाग्रबुद्धि, तीक्ष्णमति, विदग्ध, चतुर, चालाक, व्युत्पन्नमति, तत्पर, तैयार, होशियार, सौदा करनेमें चण्ट, चलता हुआ, काइयाँ; अनैतिक रूपसे चतुर, धूर्त, स्वार्थी, चालाक (*a ~ talker*); प्रसन्नचित्त, बाह्यतः उज्ज्वल, उजला-उजला, चमकीला, सुवेश, बढ़िया वस्त्रोंमें, अच्छे कपड़ोंमें, सजा हुआ, ठाटबाटवाला, पूर्ण अवस्थामें या मरम्मत^F किया हुआ, भड़कीला, बना-ठना, बाँका, छैला, चुस्त, फुर्तीला (घोड़ा); रंगीन, रंगदार, रंगीला, चमकीले रंग या नये रंगवाला (*~ clothes*); समाजमें प्रमुख, विख्यात, सुप्रतिष्ठित, ऊँचे दर्जेका, दिखावटी फैशन^Fमें अगुआ, रईसाना, शौकीन (*the ~ set*); ~ (aleck⊙) घमण्डी पुरुष; ~alec(k)⊙ होनहार चतुर व्यक्ति।

**smarten** –'टॅन् v.t. तीक्ष्ण या तेज बनाना; होशियार करना, चण्ट बनाना, फुर्तीला बनाना।

**smartish** –टिश् a. ईषत्तीक्ष्ण, ईषत्तीव्र, ईषदुग्र, सप्राण-सा, सजीव-सा, स्फूर्त-सा, जीवटवाला, तीखा-सा, तेज-सा, फुर्तीला-सा; ईषद्विदग्ध, कुछ चण्ट, होशियार-सा।

**smartness** –ट्'निस् n. व्यवसायपटुता^F, तीव्रबुद्धिमत्ता^F, धूर्तता^F, चतुरता^F, चालाकी^F, होशियारी^F, चलतापन, बाँकपन, चण्टई^F, सप्राणता^F, सजीवता^F, तीक्ष्णता^F, मार्मिकता^F, तीव्रता^F, स्फूर्ति^F, फुर्ती^F, तेजी^F, चुस्ती^F, शोभा^F, सुथरापन, साजसज्जा^F, ठाट-बाट, भड़कीलापन।

**smarty** –'टि n. भावी फुर्तीला व्यक्ति, होनहार आदमी।

**smash*** स्मैश्' १. n. विनाश, ध्वंस, प्रमाथ, घोर पतन, आपदा^F, संकट, दुर्घटना^F, टक्कर^F, भिड़न्त^F, बर्बादी^F, तबाही^F; टेनिसमें जोरका हाथ; घूँसे आदिका जोरका प्रहार; धक्का, मुक्केकी मार^F; निर्दलन, चूर्णन, भंजन, खण्ड-खण्ड करना, टुकड़े-टुकड़े होना, तोड़ फोड़^F*; वाणिज्य व्यवसाय-सम्बन्धी असफलता^F, दिवालियापन, चौपट, तबाही^F; शराब^F और सुगन्धित जलमिश्रित पेय, शर्बत; २. v.t. & i. (सवारी^F आदिका) भिड़न्त^F होना, टक्कर^F मारना, टक्कर^F खाना, टकराना, लड़ जाना, भिड़ जाना; शत्रुको पूरी तरह हरा देना, तितर-बितर करना और उखाड़ देना; भयंकर आघात पहुँचाना, प्रहार करना, जोरकी चोट^F लगाना; दलपूर्वक चूर्ण करना, भंजन करना, अकस्मात् टुकड़े कर डालना, चूर-चूर या टुकड़े-टुकड़े करना, तोड़-फोड़ डालना, नष्ट करना; बड़े जोरसे (टेनिसकी गेंद^Fको) नीचे करके जालके ऊपर मारना; (व्यापारिक फर्म या कोठी^Fकी) अवस्था गिर जाना, बिगड़ जाना, बैठ जाना, दिवाला निकल जाना, बर्बाद होना; (ग्रा०) खोटा या जाली सिक्का चलाना; ~-up पूर्ण ध्वंस, पूर्ण खण्डन, पूरी तबाही^F; *go to ~* नष्ट होना, ध्वस्त होना, असंगठित होना, नष्टभ्रष्ट हो जाना, बिगड़ जाना, बर्बाद हो जाना, मिट जाना, चौपट हो जाना।

**smasher** –'शॅर् n. नाशक, ध्वंसकर्त्ता, खण्डखण्डकारी, तहस-नहस करनेवाला, मिटानेवाला आदि क्रियागत अर्थोंमें।

**smatter** स्मै'टॅर् v. i. साधारण जानकारी^Fकी बातें^F करना।

**smatterer** –रॅर् n. अल्पज्ञानी, कठज्ञानी, पल्लवग्राही, साधारण जानकार, नीमहकीम।

**smattering** –रिंग् n. पल्लवग्राहिता^F, किसी भाषा-विषयका अल्पज्ञान, ऊपरी जानकारी^F, छिछली जानकारी^F, कठज्ञान।

**S.M.C.H.A.** Stockman-cum-Health Assistant.

**smear** स्मीअॅर् १. n. (वि०) आलेप, लेपन, लेप, (किसी चिकने पदार्थके लेपनके द्वारा बना) धब्बा, कलंक, दाग; २. v.t. लेप करना, लेपन करना, चिह्न बनाना, मलिन करना, धब्बा लगाना, लेपना, मलना, लगाना, पोतना, चुपड़ना, दाग लगाना (किसी चिकने पदार्थका); (लेखन, ड्राइंग^Fकी) धुँधली रूपरेखा^F बनाना, अस्पष्ट बनाना, कलंकित करना, धुँधला करना, धब्बे लगाना; कुख्याति^F करना, बिगाड़ना, गन्दा करना, मैला करना, बदनाम करना, दाग लगाना।

**smeariness** –रिनिस् n. कलंकपूर्णता^F, कलंकमयता^F, धब्बीलापन, धब्बेदार होना, गन्दलापन।

**smearing** –रिंग् n. लेप, लेपन, अंजन आदि मलना या पोतना।

**smeary** –रि a. कलंकी, धब्बीला, धब्बेदार, चिपकनेवाला, लसलसा, दगीला, गन्दला।

**smectite** स्मे'क्'टाइट् n. चिकनाहट^Fको खा जानेवाली मिट्टी^F।

**smeech, smitch** स्मीच्', स्मिच्' nn. (बोल०) जलाँध^F, सुलगाँध^F, जलनेकी गन्ध^F।

**smegma** स्मे'ग्'मॅ n. (चि०) भगोष्ठ, शिश्नमल, भगोष्ठमल।

**smell*** स्मे'ल्' १. n. (चि०, जीव०) गन्ध^F, (*~ compensation*), बास^F, महक^F, बू^F (*has no ~*); घ्राणक्रिया^F, गन्ध-ग्रहण, सूँघना*, सूँघनेकी क्रिया (*take a ~ at it*); घ्राणेन्द्रिय^F, घ्राणशक्ति^F, गन्धग्रहणशक्ति^F, सूँघनेकी शक्ति^F (*~ is less acute in man than in most animals*); २. v.t. & i. (*~ ed* or *smelt*) गन्ध^Fका अनुभव करना, नासिका^F द्वारा अनुभव करना, गन्ध^F लेना, सूँघकर टोह^F लेना, खोज^F करना (*~t it* or *at it to see if it was high*); आघ्राण लेना, गन्ध^F लेना, बास लेना, सूँघना (*am*

*sure I ~ gas*); विशिष्ट प्रकारकी सुगन्धF निकलना, सुगन्धF देना, गन्धF निकलना, बासF छूटना, बूF देना (*flowers that do not ~*); दुर्गन्धF देना, गन्धित होना, गन्धाना, सड़ना, बदबूF आने लगना, बदबूF देना, बूFसे मालूम पड़ना (*milk ~s sour*); घ्राण-शक्तिF होना, गन्धज्ञान होना, गन्धशक्तिF होना, बूF पाना (*can, do, fishes ~ ?*), (कुत्तेका) खोजF लगानेके लिए इधर-उधर सूँघना, सूँघकर शिकार करना; (कुत्तेके) सूँघनेकी टोहFके द्वारा (रहस्य, षड्यन्त्रकारीका) भेद जानना, भेद मालूम करना, पता लगाना, सूँघ लेना, खोजF लेना, जान जाना, ताड़ना, भाँपना; ~ *a rat* (ला०) धोखेकी शंकाF करना; ~ *of the lamp* (पुस्तकF आदिसे) प्रकट होना कि रातFमें बड़े परिश्रमसे लिखी गयी है; दियेकी गन्धF आना।

**smellable** –लॅबॅल् a. सुगन्धित, सूँघने योग्य, महकनेवाला, खुशबूदार।

**smelled**⊙, **smelt** –ल्ड्', स्मे'ल्ट् SMELL का भू० कृ०।

**smeller** –लॅर n. सूँघनेवाला, महकनेवाला आदि क्रियागत अर्थोंमें; (ग्रा०) नासिकाF, नाकF।

**smelling** –लिंग् १. n. गन्धF, बासF; २. a. गन्धयुक्त, बासयुक्त, खुशबूदार; ~-bottle लखलखे या सुँघनीFकी शीशीF।

**smellless** –ल'लिॅस् a. गन्धरहित, गन्धहीन, बेबू; ~ salt गन्धलवण।

**smelly** –लि a. गन्धपूर्ण, गन्धयुक्त, बूदार।

**smelt**[1] स्मे'ल्ट्' n. (रसा०) प्रद्रावण; आगलन; गन्धाF, सामनकी जातिFकी स्वादिष्ट खाद्य मछलीF।

**smelt**[2] v.t. (रसा०, प्रा०भू०) प्रद्रावण करना, गलाकर शुद्ध करना, खनिज धातु गलाकर शोधना, कच्ची धातुFको पिघलाकर साफ करना, गलाकर धातुF निकालना, पिघलाना, गलाना।

**smelter** –टॅर् n. लोहद्रावक, (रसा०) प्रद्रावक; (प्रा० भूगोल) विद्राविकाF; आगलक; प्रद्रावणशाला, (धातुFको पिघलानेकी) भट्ठीF।

**smeltery** –रि n. प्रद्रावणीF, प्रद्रावणशालाF, (धातुFको पिघलानेकी) भट्ठीF।

**smelting** –टिंग् n. (रसा०) प्रद्रावण; आगलन।

**smew** स्मीऊ' n. श्वेत कारण्डव, मछलियोंFको पकड़कर खानेवाली बतखF; मछलीमार बतखF।

**smicker** स्मि'कॅर् v.t कृत्रिम हास्य करना, मूर्खतापूर्ण हँसीF करना, मूर्खोंकी भाँति मुसकाना, बनावटी हँसीF हँसना, दाँत निकालना, दाँत काढ़ना, खीसF निपोरना।

**smiddy** स्मि'डि n. लोहारीF, लोहारका काम; लोहशालाF, लोहारका कारखाना, भट्ठीF, दे० SMITHY.

**smilax** स्माइ'लैक्स् n. चीनमूलF, पर्णपीवरीF, सजावटFके काम आनेवाली एक प्रकारकी अंगूरी बेलF; (चि०) चोप चीनीF, रामदातून जैसे कुछ पौधोंकी एक जातिF जिनसे सार्सापरीला प्राप्त होता है।

**smile*** स्माइल' १. n. स्मितिF, मन्दहास, मुस्कानF, मुस्कराहटF, हँसना; प्रफुल्लाकृतिF, उत्फुल्ल रूप; २. v.t. & i. मुस्कराना*, मुस्काना, मुस्कराते हुए देखना, हँसना* (~ *sweetly*); मुस्कानके द्वारा प्रकट करना, मुस्कराकर व्यक्त करना (~ *welcome*); विशेष प्रकारकी हँसीF हँसना (~*d an ironical, a curious* ~); हँसीF उड़ाना, प्रफुल्ल होना, प्रसन्नचित्त होना, आनन्दित होना, प्रसन्न लगना, उज्ज्वल प्रतीत होना, चमचमाना, चमकना (*fortune, occasion, ~s on us*); मुसका करके (व्यक्तिका मनस्ताप) दूर करना, हँस करके किसी व्यक्तिको प्रसन्न करना, हँसीF करके चिढ़ाना, चिन्ताF मिटा देना, मजाकसे राजी करना या नाराज करना; ~ *at* मजाक उड़ाना।

**smileless** –लिॅस् a. स्मितहीन, मुस्कानरहित, बिना मुस्कानFके।

**smiling** –लिंग् a. स्मित, प्रसन्न, प्रफुल्ल, मुस्कराता; *come up* ~ नयी कठिनाईFका सामना करना, नयी मुसीबतFके सामने आना (मुक्केबाजके सम्बन्धमें जो फिरसे मुक्केबाजीF शुरू करे)।

**smilingness** –निॅस् स्मितिF, स्मितिपूर्णताF, हास्यमयताF, मुस्कानF, मुस्कराहटF; प्रफुल्लताF।

**smirch** स्मर्च्' १. n. (शा० एवं ला०) अपयश, कलंक, धब्बा, बदनामीF, दाग; २. v.t. दूषित करना, कलंकित करना, मलिन करना, मैला करना, धब्बा या दाग लगाना, चिकने धब्बे लगाना, गन्दा करना, भद्दा करना, बदनाम करना (*a ~ed reputation*)।

**smirk** स्मर्क्' १. n. विलक्ष हास, विकृत स्मित, कृत्रिम मुस्कानF, मूर्खतापूर्ण या बनावटी हँसीF; २. v.t. कृत्रिम हास्य करना, मूर्खतापूर्ण हँसीF हँसना, मूर्खोंकी भाँति मुस्काना, बनावटी हँसीF हँसना, दाँत निकालना, दाँत काढ़ना, ठिलठिलाना, खीसेंF निपोरना; ३. a. स्फूर्त, चुस्त, फुर्तीला; उत्फुल्ल, प्रसन्न।

**smit** ⊙स्मिट्' n. (भेड़ोंFपर मालिकका) अंक, चिह्न, निशान, छापF।

**smite** स्माइट्'१. n. (बोल०) आघात, प्रहार, वार, चोटF, हाथ; २. v.t. & i. (*smote, smitten*) दण्ड देना, सजाF देना (*God shall ~ thee*); प्रहार करना, आघात या वार करना, मारना, पीटना, ठोंकना, चोटF करना (*whosoever shall ~ thee on thy right cheek*); भारी पराजयF देना, बुरी तरह हराना; जलाना, फूँकना; (रोग या इच्छाF या आकर्षणसे) प्रभावित होना या पीड़ित होना, प्रेरित होना, आबद्ध होना, मोहित होना, बँधना या खिंच जाना (~*ten with a desire to*); लग जाना; अकस्मात् ही आ टपकना, जोरसे अथवा एकाएक आकर टकराना, पड़ना लगना, (*sound ~s upon the ear*); ~ *them hip and thigh* पूरी तरह पराजित करना, हाथ-पैर तोड़ देना।

**smiter** –टॅर् n. आघातक, हन्ता, प्रहारकर्त्ता, मारनेवाला, चोटF करनेवाला।

**smith** स्मिथ् n. शिल्पी, कारीगर; लुहार, लोहे आदि धातुFका काम करनेवाला; gold ~ स्वर्णकार; iron ~ लुहार।

**smithereens, smithers** स्मिदरीन्ज़्, स्मिदर्स् n. (pl.) खण्ड-खण्ड, छोटे-छोटे टुकड़े (*smash into ~*)।

**smithery** –दॅरि n. लुहार आदि धातुकर्मीका काम, लुहारी[F]; लुहारकी दुकान[F] या भट्ठी[F]।

**smithing** –थिंग् n. लौहकर्म, लौहकार्य, लोहारी[F]।

**Smith. Inst.** Smithsonion Institution.

**smithy** –थि n. शिल्पशाला[F], कर्मशाला[F]; लोहशाला[F], लुहारका कारखाना, भट्ठी[F]; लोहारी[F]; ~ shop **लुहार-खाना**।

**smitten** –टॅन् a. अभिभूत, प्रभावित, वशीकृत, लीन; आवद्ध, आहत।

**S.M.Lond.Soc.** *Societatis Medicae Londiniensis Socius*, Member of the London Medical Society.

**S.M.M.** *Sancta Mater Maria*, Holy Mother Mary; Saw Mill Manager.

**S.M.O.** Senior Medical Officer.

**smock** स्मॉक्' १. n. बच्चोंका पहनावा, लिबास, स्त्रियों[F]-का अन्तर्वसन, जनाना कमीज[F], कुरती[F]; शाटक, अधोवसन; २. v.t. चुन्नटों[F]से अलंकृत करना, चुन्नटों[F]से सजाना; ~-faced स्त्रैण; ~-frock श्रमवासा, खेतमें काम करनेवालोंका चुन्नटदार जामा या ढीला-सा कुर्ता।

**smocking** –किंग् n. सुवलन, कपड़ोंपर घनी चुन्नट[F]की कढ़ाई[F], कढ़ाई[F], कसीदा, स्मोकिंग[F]।

**smog** स्मॉग् n. धूम्र, कोहरा; **धूम-कोहरा, काला धुँआ**, धूम्र और कोहराका मिश्रण।

**smokable** स्मो'कॅबॅल् a. धूम्रपेय, धूम्रपान करने योग्य; धूमायनीय, धूमनिर्गमनीय, धुआँ छोड़ने योग्य।

**smoke**[1] –क्' n. धूम्र, धूम, (रसा०) धुआँ, धुन्ध[F] (*a cloud of ~*); (ग्रा०) सिगरेट; धूम्रपान, (सिगरेट, सिगार, हुक्के आदिके) कश (*must have a ~*); (pl.) (प्रा० भू०) **घन-धुन्ध[F]**; ~-dried धुएँमें रक्षित, धुएँमें सुखाया हुआ; ~-screen (सेना०, नौवि०) (रसा०) **धूमावरण**, धूमपट, **धुएँका पर्दा** या ओट[F]; ~ stack ⊙ धूम्रनाड, (नौवि०) **चिमनी[F]**, स्टीमरका धुँआरा और भाप[F] निकालनेवाले नल, स्मोक स्टैक; *end, go up, in ~* व्यर्थ जाना, बेकार जाना, अकारथ होना; *from ~ into smother* आकाशसे गिरा खजूरमें अटका; *like ~* सुगमता[F]से, जल्दी[F]से, बिना कठिनाई[F] या रुकावट[F]के;
~ ball, ~ bomb, ~ box, ~ box door, ~ brown, ~-bush, ~ candle, ~ composition, ~ generator, ~ glasses, ~ grenade, ~ grey, ~ nuisances, ~ round, ~ screen, ~ shell, ~ signal, ~ tree, ~ tube, ~ tube boiler, ~ yellow.

**smoke**[2]* v.t. & i. (आग[F]या चिमनी[F]का) धुआँ देना, कमरेमें धुँधाना; धूमायित होना, धूम निर्गत करना, धुआँ छोड़ना या निकालना, धुँआँ देना*, धुँआना, भाप[F] निकालना, भाप[F] देना, भफाना, धुआँ उठना, सुलगना; धुआँ करना, धूमन करना; (बीड़ी[F], हुक्का, अफीम, गाँजा, चुरुट, सिगरेट, सिगार आदि) पीना*, धूम्रपान करना, तमाखू पीना (*~s too much* or *like a chimney*); धूम्रपान करके (या बीड़ी[F] सिगरेट आदि पीकर अपनेको किसी) विशिष्ट अवस्था[F]में लाना, किसी अवस्था[F]को प्राप्त करना (*has ~ed himself ill, sick, stupid, into tranquillity*); धुएँके द्वारा (मांसादिको) रक्षित करना; धुआँ दिखाना; भोजनका स्वाद बिगाड़ना; धुएँसे काला करना या रँगना, धुँधला करना, धुआँधार करना, धुआँना; धुएँसे दम घुटना, साँस[F] रुकना; कीड़ोंको नष्ट करना या मारना (*~ insects plant*); संशयालु या सन्देहशील होना, सन्देह करना, शकमें पड़ना; इंगित या संकेत मिलना, आभास मिलना, भाँप[F] जाना, समझ[F] जाना, जान जाना, पहचानना, ताड़ना; (प्रा०) हँसना, हँसी[F] उड़ाना, बनाना, दिल्लगी[F] करना, ठट्ठा करना, मजाक करना।

**smokeless** –लिॅस् a. निर्धूम, (रसा०) **अधूमक**, धूम्रहीन, **धूमहीन**, धूमरहित, बिना धुएँका।

**smokelessness** –निॅस् n. निर्धूमता[F], धूम्रहीनता[F], धूम्राभाव, धुआँ न होनेकी अवस्था[F]।

**smoker** –कॅर् n. (कृषि०) **धूमकर, धूमकारी**, धुआँधार करनेवाला, धुआँ उड़ानेवाला आदि (क्रियागत अर्थोंमें); धूम्रपायी, धूमसेवी, धूम्रपानका व्यसनी, बीड़ी-सिगरेटका आदी; धूम-संगीत-सभा[F] (जहाँ धूम्रपानकी आज्ञा[F] हो); रेलगाड़ी[F]में धूम्रपान या बीड़ी-सिगरेट पीनेका डिब्बा; ~'s heart, throat अत्यधिक धूम्रपानके कारण उत्पन्न हृद्रोग या कण्ठरोग।

**smokiness** –किनिॅस् n. धूम्रता[F], धूमिलता[F], सधूमता[F], धूममयता[F], धुँधलापन, धुआँपन।

**smoking** –किंग् n. **धूमन, धूमालय, धुआँ देना**; (रेल०) **धूम्रपान**, तम्बाकू[F] पीना; ~-cap कामदार टोपी[F] या चिलकनी टोपी[F] (जो धूम्रपान करते समय लगायी जाती है); ~ car (-riage) या -compartment (रेल०) **धूम्रपान-यान**, धूम्रपानका डिब्बा, रेलगाड़ी[F]में तमाखू[F] पीनेवालोंका डिब्बा; ~-concert धूम-संगीत-सभा[F] (जिसमें धूम्रपानकी आज्ञा[F] हो); ~-room (भोजनालय या बड़े घरमें) धूम्रपानकक्ष, बीड़ी-सिगरेट पीनेका कमरा; ~-tobacco पीनेकी तमाखू[F], पीनी तम्बाकू[F]।

**smoky** –कि a. धूमाच्छादित, धूमावरुद्ध, धूम्र-, **धूमिल**, धूमल, धूमर, धूमपरिपूर्ण, सधूम, धूमबहुल, धूममय, (रसा०) **धुएँदार**, धुँधला; धूमसदृश, धूमवत्, धूमाकार; धुआँधार, धुएँसे काला, धुआँ देनेवाला (*a ~ fire, room*); ~ quartz (प्रा० भू०) **धुनैला**।

**smolder** ⊙ स्मोल्'डॅर् = SMOULDER.

**smolt** स्मोल्ट्' n. दूसरे सालकी सामन मछली[F]।

**smooth**[1] स्मूद्' १. n. समतलकारी स्पर्श, बालोंको चिकना करनेवाला हाथ; २. v.t. & i. समतल करना, बराबर करना, समान करना, चौरस करना, सपाट करना, साफ करना, हमवार करना; चिकना करना, नम्र या विनीत होना, शान्त या प्रसन्न होना (*sea presently*

~*ed down*); नरम करना, घटाना, कम करना; बाधाओं^F या असुविधा^Fसे मुक्त करना, रोड़ा हटाना, रुकावट^F दूर करना (~ *the way*); दोषोंको ढकना, त्रुटियों^Fपर पर्दा डालना, गलतियों^Fपर लीपापोती^F करना।

**smooth²*** a. **मसृण, चिक्कण,** स्निग्ध, (जीव०) **समतल*, चिकना***, सम, सपाट, चौरस, एक-सा, हमवार (~ *skin*); विनम्र, विनयशील, शिष्ट, नम्र, प्रशान्त, स्थिरचित्त; धीर, शान्त, समचित्त, ठण्डा; प्रवाहयुक्त; अविक्षुब्ध, निर्विघ्न, निर्बाध, सरल, आसान; मैत्रीपूर्ण, मिलनसार, मिलनशील; प्रशंसात्मक, प्रशंसा-सूचक, सम्मानसूचक, अभिनन्दनात्मक, चाटुकारिताप्रिय, खुशामदी (~ *temper*); सुचारु, स्वादु, स्वादिष्ट, मृदु, मधुर, अकटु, अकर्कश, मीठा, (ग०) **निष्कोण** (~ *curve*); ~-bore सादी बन्दूक^F (जिसमें सीधी नाल^F होती है); ~faced चिकने चेहरेवाला; कपटी, झूठा मित्र; ~ gourd निनुआ, गिलका; ~ things चिकनी-चुपड़ी बातें^F, अनुचित प्रोत्साहन, चाटुकारिता^F, खुशामद^F; ~-tongued मृदुभाषी, मधुरभाषी, मुँहमीठा, मिठबोला, खुशामदी, चिकनी-चुपड़ी बातें^F बनानेवाला; ~ water सुख, आराम;

~-bored, ~-browed, ~-cast, ~-cheeked, ~-chinned, ~-coated, ~-combed, ~ curve, ~ elm, ~ material surface, ~ newt, ~ passage, ~ pate, ~ pea, ~ pulley, ~ sea, ~-spoken, ~ surface, ~ topography, ~ ~-walled, ~ working.

**smoothe** ⊙ स्मूद्' v.t. (क्वचित्) समतल करना, बराबर करना, चिकना करना, चौरस करना, हमवार करना, साफ करना; = SMOOTH.

**smoothen** ⊙ –द्'न् v.t. & i. समतल होना या करना, बराबर होना या करना, चिकना करना या होना, चौरस करना या होना, हमवार करना या होना, साफ करना या होना; नम्र करना या होना, चाटुकारी करना।

**smoothing** –दिंग् n. **समरेखण, सपाट करना;** ~ iron (परि०) **इस्त्री**^F; ~ plane (यन्त्र०) **बारीक रंदा।**

**smoothness** –द्'निस् n. स्निग्धता^F, चिकनाहट^F, (शिक्षा०) **चिकनापन**, समतलता^F, बराबरी^F, हमवारी^F, मृदुता^F, मधुरता^F, मीठापन; प्रवाहयुक्तता^F; शान्ति^F, अक्षोभ, शान्तभाव, अक्षुब्धता^F, धैर्य; मिलनसारी^F, चाटुकारिता^F, खुशामद^F।

**smote** स्मोट् SMITE का भूतकालिक रूप।

**smother** स्'दॅर् १. n. (प्रा०) जलती राख^F, भूभल^F, भुलभुल^F (*from the smoke into the* ~); (क्र०) धूल^Fके बादल, घना गर्दा, धुआँ, फुहार^F; धुआँ, अन्धकार, अँधेरा, धुँधलापन; २. v.t. & i. वायुरोध करना, वायुरोध करके मार डालना, श्वासावरोध करना, साँस^F रोककर या हवा^F निकालकर वध करना, गला घोंटना, गला घोंटकर मारना, (उपहार, दया^F, चुम्बनादिसे) अभिभूत करना, नाक^Fमें दम करना, लाद देना; पूर्ण रूपसे ढँक देना, पूरी तरह छा जाना (*strawberries ~ed in cream*); (क्व०) साँस^F लेनेमें कठिनाई^F होना, साँस^F रुकना, दम घुटना, दम घुटकर मरना; (आग^Fको) राख^Fके ढेरमें दबा देना, (आग^Fको) ठण्डा कर देना; दमन करना, बात^Fको प्रकट न होने देना, दबा रखना, छिपा देना, दबाना, दृष्टि^Fसे बचाना, नजर^Fसे बचाना (*the facts were ~ed up*)।

**smothered** –ड् a. रुद्धश्वास, प्राणरुद्ध।

**smothery** –रि a. श्वासरोधक, साँस^F रोकनेवाला, गला या दम घोंटनेवाला।

**smouch** स्मूच्', स्माउच्' v. i. & t. चुराना, मार लेना, उड़ा ले जाना, गायब कर देना, तिड़ी कर देना; कपट करना, छल करना, धोखा देना।

**smoulder, smolder** ⊙ सोल्'डॅर्, सोल्'डॅर् १. n. प्रधूमन, प्रसुप्त दहन, (रसा०) **अन्तर्दहन**, अन्तर्जलन, धधकन^F, धधकाव, सुलगाहट^F (*the ~ will soon be a flame*); २. v. i. भीतर ही भीतर जलना, **धीरे-धीरे जलना**, ढँके रूपमें जलना, निर्ज्वाल जलना, सुलगना, लपट^Fके बिना जलना, धधकना; (भावनाओं^F-का) सक्रिय होना, हृदयमें पोषित किया जाना, भीतर ही भीतर भड़कना, बाहर प्रकट न होकर भीतर ही उमड़ना, छुपाना, मनमें होना या चलना, उभड़ना, भड़कना।

**smouldering** –रिंग् a. अन्तर्दाही, गूढ़ दाहयुक्त, सुलगनेवाला (~ *discontent*)।

**s.m.p.** *sine mascula prole*, without male issue.

**smudge¹, smutch** स्मज्', स्मच' १. n. गन्दा निशान, धब्बा, दाग; (ला०) कलंकित रेखा^F, धब्बेदार लकीर^F, धुँधला चिह्न; **घना धुँआ**; २. v.t. & i. (चेहरे, कागज या फर्शपर) गन्दे निशान बनाना, धुँधला करना, भद्दे धब्बे डालना, धूल^Fका धब्बा डालना, मैला करना, गन्दा करना, खराब करना, बिगाड़ना; धुआँ देना; (व्यक्तिके कार्यवृत्त, कीर्ति^F आदिको) विकृत करना, भ्रष्ट करना, अपमानित करना, दोष लगाना, सचाई^Fपर कलंक लगाना, मान घटाना, पवित्रता^F कम करना, धब्बा लगाना, बिगाड़ना; (स्याही^F, ड्राइंग^F आदिका) धुँधला होना, भद्दा होना।

**smudge²** n. घना धुआँ करनेवाली घरके बाहर कीड़ोंको भगानेके लिए जलायी गयी आग^F, धुएँवाला ईंधन।

**smudged** –ड् a. = SMUDGY.

**smudginess** –'जिनिस् n. कलंकपूर्णता^F, कलंकमयता^F, धुँधलापन, धब्बीलापन, गन्दापन।

**smudging** –'जिंग् n. **धुँआना।**

**smudgy** –जि a. कलंकित, कलंकपूर्ण, धब्बेदार, धब्बीला, गन्दा, दागदार; = SMOKY.

**smug¹** स्मग्' १. n. (मुख्यतः विश्वविद्यालयका, ग्रा०) असमाजी, सत्संगहीन व्यक्ति, असभ्य और समाजके अनुपयुक्त व्यक्ति, एकान्तसेवी, खेलकूद आदिसे घबरानेवाला, घुन्ना, घुरमुसहा; २. a. असामाजिक, आत्मकेन्द्रित, संकीर्णबुद्धि, आत्मतुष्ट और आत्मसेवी, आत्मतृप्त, परितुष्ट,

अपनेमें मस्त; छैला, बनाठना, मनमौजी।
**smug²** v.t. समपहरण करना, जप्त करना।
**smuggle** स'गॅल् v.t. अपवहन करना, छिपाकर ले जाना, उड़ा देना, गायब करना; करापहरण करना, (का०) **चोरी**^F**से लाना या ले जाना**, गैर-कानूनी तौरपर (सामानका) आयात या निर्यात करना, घाट मारना, चुंगी^F मारना, छिपाकर माल मँगाना या निकासी^F करना।
**smuggler** –लॅर् n. अपवाहक, करापहारी, चौर्यपणिता, **तस्कर व्यापारी**, चुंगीचोर, **चौकीमार**, (का०) **चोरी**^F**से लाने या ले जानेवाला**, बिना महसूल दिये मालको इधर-उधर भेजनेवाला।
**smuggling** –लिंग् n. अपवहन, चौर्यानयन, चौर्यपणन, **चौकीमारी**^F, चुंगी-चोरी^F, **तस्कर व्यापार**, कानून विरुद्ध मालका आयात-निर्यात; **चोरी**^F**से लाना या ले जाना**।
**smugness** स्मग्'निस् n. सत्संगहीनता^F, असामाजिकता^F, आत्मसन्तोषीपन, घुन्नापन, घुरमुसहापन।
**smut** स्मट्' १. n. दुर्वचन, भ्रष्ट शब्द, अश्लील बातें^F, गन्दी कहानियाँ^F; मसी^F, कालिमा^F, काला चिह्न, जालेका टुकड़ा, कालिखका धब्बा, धुएँका धब्बा, कलूँस^F, करौंछ; (कृषि०, वन०) **कायमा, कंड, कंडवा**, कालरोग (~ *ball*, ~ *fungi*); कालिका, काला रोग, अनाजका करखा रोग; २. v.t. & i. कालिख^F लगाना, काले धब्बे बनाना, दाग लगाना या लगना, काला करना; अनाजमें काला रोग लगना या फैलना।
**smutch** स्मच्' (प्रा०) = SMUDGE.
**smuttiness** स्म'टिनिस् n. कालिख, जाला, करखा, काजल-जैसा धुएँका धब्बा; अश्लीलता^F।
**smutty** –टि a. मलीन, कालिख-भरा, काले धब्बेवाला, कालिका-रोग-ग्रस्त, करखा-लगा; अश्लील, दुरुक्त, गन्दा।
**Sn** *stannum*, tin.
**s.n.** *secundum naturam*, according to nature; *sine nomine*, without name.
**snack** स्नैक्' n. अंश, भाग; अल्प भोजन, साधारण कलेवा, हल्का नाश्ता; *go* ~*s* खानेमें सम्मिलित होना, बाँट लेना।
**snaffle¹** स्नै'फ़ॅल् n. वल्गा^F, इकहरी लगाम^F (जिसमें बिना जंजीर^Fका दहाना हो); *ride* one *on the* ~ (ला०) नम्रता^Fसे वशमें करना, नरमी^Fसे व्यवहार करना।
**snaffle²** v.t. लगाम^F लगाना; (ग्रा०) अधिकार करना, मार लेना, उड़ा लेना, चुराना, कब्जा करना।
**snaffled** –ड् a. इकहरी लगामवाला।
**snag** स्नैग्' १. n. ग्रन्थि^F, गाँठ^F; ठूँठ, ठुंठ, ठुंड, ठुण्ड, पेड़का कटा हुआ तना; नोंकदार बाहरको निकली हुई वस्तु^F; समुद्र या नदी^Fके तलमें खड़ा हुआ लकड़ी^Fका बड़ा बेढंगा कुन्दा या टोर, बड़ी भारी चट्टान^F; (ला०) आकस्मिक व्यवधान, अप्रत्याशित बाधा, उलझन^F; फन्दा, रोड़ा, रुकावट^F; सिटकनी^F; २. v.t. (जहाजका) पानीके नीचेके कुन्दे या चट्टान^Fसे टकराना, किसी टोरसे भिड़ना; (भूमि^F, जलमार्ग, पेड़के तनेसे) लकड़ी^Fके कुन्दे या टोर हटाना, ठुंठ काटना, ठूँठ काटना।
**snagged, snaggy** –ड्, –गि a. कुन्देवाला, टोरवाला, ठुंठदार, ठूँठवाला; गठीला, गाँठदार।
**snail** स्नेल्' १. n. (गुण०) मन्थर (~ *pace*); अलस व्यक्ति; शम्बूक, (कृषि०) **घोंघा**; (~-*wheel* भी) घोंघेसे मिलती-जुलती दीवालघड़ी^Fकी घण्टे नियमित करनेवाली चक्री^F या चरखी^F; (~-*clover*, ~-*trefoil* भी) घोंघेजैसी कलियोंवाले पौधेकी जातियाँ^F; २. v.t. & i. बागको घोंघोंसे रिक्त करना, वहाँसे घोंघे निकाल फेंकना, घोंघे मारना।
**snailery** स्ने'लॅरि n. घोंघे पकड़नेका व्यवसाय।
**snaillike** स्नेल्'लाइक् a. शम्बूक-सदृश, घोंघे-जैसा, मन्थर।
**snake*** स्नेक्' n. भुजंग, भुजग, भुजंगम, उरग, व्याल, नाग, विषधर, **सर्प**, **साँप***; कपटी निर्दयी व्यक्ति, कृतघ्न जन, धोखेबाज आदमी; (रसा०) **सर्पिल दरार**^F; ~-charmer सँपेरा; ~ gourd (कृषि०) **चिचिंडा**; ~-fence सँपीली बाड़, लहरदार जँगला; ~ root (चि०) सर्पगन्धा^F, सेनेगा तथा अन्य कुछ वृक्षोंकी जड़ियाँ^F जो सर्पदंशपर उपयुक्त मानी गयी थीं; ~s head बिच्छू बूटी^F; ~'s poison-food कट्वामधु^F; ~ *in the grass* गुप्त रहस्य, प्रच्छन्न संकट, अप्रकट बात; गुप्त शत्रु, छिपा हुआ दुश्मन; *warm*, *cherish*, etc. *a* ~ *in* one's *bosom* आस्तीन^Fका साँप पालना, कृतघ्नता^Fसे पाला पड़ना, नेकी^Fके बदले बदी मिलना;
~ antivenin, ~-berry, ~-bird, ~ bite, ~ wood.
**snakiness** –'किनिस् n. सर्पबहुलता^F; सर्पसादृश्य, निर्दयता^F, दुष्टता^F, कृतघ्नता^F, कपटीपन, धोखेबाजी^F, दगाबाजी^F, मक्कारी^F।
**snaking** –किंग् n. (रसा०) **सर्पिल दरार**^F।
**snakish** –किश् a. = SNAKY.
**snaky** –कि a. सर्पबहुल, सर्पमय, साँपोंसे भरा हुआ; सर्पवत, सर्पसदृश, विषैला, ईर्ष्यापूर्ण, कपटी, अकरुण, निर्दय, विश्वासघाती, शठ, धूर्त, कृतघ्न, धोखेबाज, मक्कार; जटिल, सर्पिल, चक्करदार, पेचीदा; ~ *hair* सर्पजूड़ा, साँपके (से) बाल।
**snap** स्नैप्' १ n. एक प्रकारका ताशका खेल; कंगन आदिका खटका; एक प्रकारका छोटा खस्ता केक; स्फोटन, दंश, कड़क^F, धायँ^F, धड़ाका, चटाक^F, तड़ाक^F, खट^F, फट^F (~ *went an oar*); (रसा०) **संडासी**^F, **सन्सी**^F; (*cold* ~ के अर्थमें) पाला, पालेका आक्रमण, एकाएक पाला पड़ना; (गुण०) आकस्मिक, एकाएक, विस्मित, अचम्भित, चकराया हुआ, भौंचक्का (*a* ~ *division*); **झट, फौरी**; अभिनेताके रूपमें अल्पकालिक कार्य, एक्टरकी थोड़े दिनकी नौकरी^F; सुगम कार्य, सरल कार्य, आसान काम ⊙; पुरस्कार, अधिक लाभ, ऊपरी आमदनी^F ⊙; शैली^Fकी सप्राणता^F, सजीवता^F, स्फूर्ति^F, रौनकता^F,

जोश, ताजगी^F, फुर्ती^F, तेजी^F, जिन्दादिली^F; २. v.t. & i. तुरत-फुरतमें या अनिच्छा^F में ही फोटो ले लेना; चटसे चित्र उतार लेना, बेखबरी^F में फोटो लेना; तड़से टूट जाना, चटाख^F से टूटना या तोड़ना, कड़कना, तड़कना, चटकना, चटकाना (~ *the string*); धड़ाका करना, धायँ^F से करना, फटकारना, दनसे दागना, सड़काना (~ *pistol, whip*); धड़से बन्द होना, फटसे या फटाकसे बन्द होना, धड़, तड़ या खटाककी आवाज^F के साथ बन्द करना (~ *the clasp together*); अचानक चबा खाना, मुँह भर लेना, आवाज^F के साथ एकाएक जोरसे काटना, चींथना (*dog ~ped viciously*); (ला०) कुत्सित बातें कहना, द्वेषपूर्ण बातें^F बोल देना, बुरी-भली बातें^F कहना; काट डालना, काट फेंकना, उड़ा देना; (छोटे टुकड़ेको) जल्दी^F से उठा लेना, झटसे पकड़ लेना, चुनना; (ला०) चटपट सौदा करना; (सम्भाषणकर्ताको) अपना भाषण पूर्ण करनेके पहिले ही उठा देना, बीचमें ही रोक देना; (क्रिकेटमें) फुर्ती^F के साथ विकेटके पास ही (बल्लेबाजको) गेंद^F को गुपकना या लोकना; ~ dragon नासापुष्प, एक प्रकारका पौधा; बड़े दिनका एक खेल; किशमिश चुननेका खेल; ~shot n. (~ के अर्थमें) तात्कालिक लक्ष्यवेध, चटपट चलायी हुई गोली^F; क्षणचित्र, क्षणचित्रण, झट्‌चित्रण, एक निमिषमें गृहीत आलोकचित्र, हाथकैमरासे लिया हुआ तात्कालिक चित्र, स्नैप-शाट; २. v.t. क्षणचित्रण करना, एकाएक फोटो ले लेना; T. लेना; soft ~⊙ सरल कार्य, सरल व्यवसाय; ~ *out one's nose* (ला०) क्रोधपूर्वक या उद्दण्डता^F के साथ बात^F करना, बात^F काटना, बीचमें बोलना; ~ one's *fingers* किसी व्यक्तिका अनादर करते हुए उसे ठेंगा दिखाना, उपेक्षा^F करना, अँगूठा दिखाना, परवाह^F न करना; ~ one *up* डाँट-डपट^F करना; ~ *out of it*⊙ (किसी मनोदशा^F, स्वभाव या आदत^F से) छुटकारा पाना, छूटना।

**snapper-up** स्नै'पॅर्-ॲप् n. तुरत व्यवसायी, चटपट सौदा करनेवाला।

**snappish** स्नै'पिश् a. दंशोन्मुख, काट खानेवाला, कटखना; क्रोधी, कर्कश, तीखा, तेज, झल्लानेवाला, झल्लर, चिड़चिड़ा; विरक्तिपूर्ण।

**snappishness** —निस् n. कटखनापन; झल्लापन, चिड़चिड़ापन; विरक्तिभाव।

**snappy** —पि a. सप्राण, सजीव, स्फूर्तिपूर्ण, रोचक (शैली^F); उत्साही, फुर्तीला, ताजा; भुरभुरा, चुरमुरा⊙।

**snare** स्नेॲर् १. n. पक्षियों या जन्तुओंके पकड़नेका पाश, जाल, बन्धन, फाँस, फन्दा; (शल्य०) कृमि पकड़ने और अर्श-अर्बुद निकालनेके लिए तारका फन्दा; (शत्रु या किसी भोले-भाले आदमीको बन्दी बनाने, हराने, असफल करने, अपमानित करने, क्षतिग्रस्त करने या) उलझानेका उपाय, चली हुई चाल^F, फन्दा, जाल, तरकीब^F; आकर्षक वस्तु^F, लुभानेवाली बात^F, मोहपाश, मोहबन्धन, मोहजाल (*popularity is often a ~*); (pl.) ताँत^F की डोरियाँ^F या खाल^F; २. v.t. पाशबद्ध करना, (पक्षी आदिको) जालमें डालना, फँसाना, पकड़ना; (किसी व्यक्तिको) फँसाना, फाँसना।

**snarer** —'रॅर् n. पाशबद्धकर्ता, जालमें फाँसनेवाला, फँसानेवाला, पकड़नेवाला, फन्दा डालनेवाला।

**snarky** स्नार्'कि a. मूढ़, मूर्ख, शठ, अशिष्ट, असभ्य, गँवार; दुष्ट, दुःशील, चिड़चिड़ा, बदमिजाज।

**snarl¹** स्नाल्' १. n. कर्कश क्रोधपूर्ण शब्द, गुर्रानेका शब्द, गुर्राना, गुर्राहट^F, बड़बड़ाहट^F; २. v.t. & i. (कुत्तेका) जोरसे गुर्राना, घुर्राना; (किसी व्यक्तिका) सनकीकी भाँति बकना, कर्कश आलोचना^F करना, क्रोधमें जलीकटी^F सुनाना, टर्राना, बड़बड़ाना, गुर्राना; बड़बड़ाकर या गुरगुराकर (अपना असन्तोष) प्रकट करना।

**snarl²** १. n. (प्रा०) उलझन^F, गाँठ^F, पेच, फाँस^F, गुत्थी^F⊙; २. v.t. & i. (प्रा०) फँसना, फँसाना, उलझना, उलझाना; जटिल होना, जटिल बनाना; परेशान करना; (धातु^F के सँकरे गलेके अलंकृत पात्रपर) फूल-पत्ती^F बनाना, अलंकृत करना, भीतरसे ठोंककर बेलबूटे उभारना।

**snarler** —'लॅर् n. गुर्रानेवाला, बड़बड़ानेवाला।

**snarling** —लिंग् a. गर्जनमय, गुर्रानेवाला, गरजनेवाला; उलझनी, उलझन पैदा करनेवाला।

**snarly** —लि a. गुर्रैल, गुर्रानेवाला; चिड़चिड़ा, झल्ला, बक्की, बड़बड़िया।

**snatch** स्नैच्' १. n. सहसा आकलन, आकस्मिक ग्रहण, आच्छेद, पकड़^F, छीनाझपटी^F; झपट्टा (*made a ~ at it*); (प्रायः pl.) अल्पान्तराल, अल्पावकाश; गीत या गायन या वार्ता^F के क्षुद्र अंश, लघु खण्ड, छोटे टुकड़े; क्षणिक आवेग, क्षणप्रवृत्ति^F (*works by ~es, fits & starts*); २. v.t. & i. झपट^F मारना, झपट्टा मारना, हाथ मारना; शीघ्रता^F से हाथ मारना, धरना, पकड़ना, छीनना, खींचना, मुँहसे निकाल लेना, बाल-बाल बचाना, कठिनाई^F से बचा पाना या रखना, खूब बचाना, एकाएक ले भागना, उड़ा ले जाना, झपटना, झपट^F लेना, झपट^F कर छीन लेना, उचकना, चंगुलसे छुड़ाना, मुश्किलसे बचाना (*~ed his gun up, down*); ~-block (नौवि०) खुल कप्पी^F।

**snatcher** —'चॅर् n. सहसा आकलक, आकस्मिक ग्रहीता, धारयिता, झपट्टा मारनेवाला, छीननेवाला।

**snatchy** —चि' a. अक्रम, अनियमित, बेढब, बेतुका।

**snathe** स्नेद्' n. हस्तक, इत्था, मूठ^F, मुठिया^F, बेंट।

**snead** स्नीड्' n. = SNATHE.

**sneak** स्नीक्' १. n. रिपटनी गेंद^F, भूमि^F से घिसटती हुई फेंकी गयी गेंद^F; (स्कूल०, ग्रा०) भेदी, भेदिया, मुखबिर; भीरु, कुत्सित, धूर्त मनुष्य, नीच, कायर, कपटी व्यक्ति, कमीना, मक्कार, बुजदिल आदमी; २. v.t. & i. (स्कूलका ग्रा०) भेद बताना, गुप्त बात^F बताना, हाल बता देना, भण्डाफोड़ करना, चुगली^F करना या खाना, मुखबिर होना; (ग्रा०) खिसकना, सटकना, चुपचाप निकल जाना, चुपकेसे चल देना, चुपके-चुपके जाना; (ग्रा०) चुराके भागना, लेकर चम्पत होना, लेकर चल देना, चुराना; ~-thief भुट्टाचोर, उचक्का, लुच्चा,

उठाईगीर, चोट्टा।

**sneaked** –ड् a. गुप्त, अप्रकट, छिपा।

**sneaker** –'कॅर् n. (क्रि०) रिपटनी गेंद$^F$ फेंकनेवाला; चुगलखोर।

**sneakers** स्नी'कॅर्स् n. फिसलने जूते (जिनसे आवाज$^F$ न हो); टेनिसके जूते⊙।

**sneaking** स्नी'किंग् a. रहस्यमय, गुप्त, गूढ़; कुत्सित-बुद्धि, अधम, नीच, झेंपू, दुबकनेवाला, कमीना; घटिया, चुगलखोर; अनुचित (*has a ~ kindness for him*)।

**sneakingness** –नि॑स् n. अपक्रमणता$^F$, रहस्यमयता$^F$, गुप्तता$^F$, गूढ़ता$^F$; नीचता$^F$, कमीनापन, झेंपूपन, दुबकनेवाला स्वभाव; चुगुलखोरी$^F$।

**sneakish** –किश् a. भीरु, झेंपू; अधम, कुत्सितोचित, नीचोंके अनुरूप; चुगलखोर।

**sneaky** –कि a. = SNEAKING.

**sneath** स्नीथ्' n. = SNATHE.

**sneck** स्नॅक्' n. सिटकनी$^F$, कुण्डा।

**sneer** स्नीअॅर्' १. n. तिरस्कारपूर्ण या अवज्ञापूर्ण दृष्टि$^F$, उपालम्भ, उपहासपूर्ण दृष्टि$^F$, उपहास, अवज्ञाहास, अवहास, ताना, बोली-ठिठोली$^F$; मजाक, आवाज$^F$; २. v.t. & i. उपहासपूर्ण शब्द बोलना, अवहास करना, व्यंग्य करना, उपालम्भपूर्ण या व्यंग्यपूर्ण बातें$^F$ कहना, ताना मारना, बोली$^F$ मारना, आवाज$^F$ कसना; द्वेषभावसे हँसना, व्यंग्यसे हँसना, हँसी$^F$ उड़ाना, उपहास करना, खिल्ली$^F$ उड़ाना; अपमानित करना या होना, लज्जित करना, झेंपाना, शर्मिन्दा करना; खिन्न करना, अप्रसन्न करना, नाराज करना।

**sneerer** –'रॅर् n. उपहासकर्त्ता, हँसी$^F$ उड़ानेवाला, ठिठोली करनेवाला।

**sneeshing** स्नी'शिंग् n. नस्य, नास, हुलास$^F$, सुँघनी$^F$।

**sneeze*** स्नीज़्' १. n. छिक्का$^F$, छींक$^F$, छींकनेका शब्द और क्रिया$^F$; २. v.i. छींकना*, छिक्का$^F$ लेना; *not to be ~d at* स्वीकरणीय है, ठीक ही है, बुरा नहीं है; ~wort छिक्कनी$^F$, नाक-छिकनी$^F$; *~ into a basket* फाँसी पाना।

**sneezing** –'जिंग् १. n. छिक्का$^F$, छींकना; २. a. छींकनेवाला।

**snell**[1] स्नॅल्' n. बाल, ताँत$^F$, डोर$^F$।

**snell**[2] a. तीक्ष्ण, तीव्र, तेज।

**snib**[1] स्निब्' n. चिटकनी$^F$, फाँस$^F$, पेंच।

**snib**[2] v.t. चिटकनी$^F$से कसना, फाँस$^F$से कसना, पेंच लगाना; पकड़ना, फँसाना।

**snick** स्निक् १. n. अल्पकर्त्तन; छोटी-सी दरार$^F$ या कटाव, हल्का-सा दाँता; (क्रिकेटमें) बल्लेसे गेंद$^F$का हल्का-सा स्पर्श; २. v.t. छोटी-सी दरार$^F$ डालना, छोटा-सा कटाव डालना, छोटा-सा दाँता बनाना; (क्रिकेटमें) बल्लेसे जरा-सा गेंद$^F$को छू देना।

**snicker** स्नि'कॅर् १. n. हींसना, हिनहिनाहट; २. v. i. हींसना, (घोड़ेका) हिनहिनाना, ही-ही करना।

**snickersnee** स्निकॅर्स्नी' n. (हास्य०) बड़ा चाकू, छुरा।

**snide** स्नाइड्' १. n. खोटे सिक्के, नकली गहने; २. a. तथ्यहीन, मिथ्या, असार, असत्य, भ्रान्त, झूठा; कृत्रिम, खोटा, बनावटी, नकली, जाली।

**Snider** –'डॅर् n. (*~ rifle* भी) पुराने ढंगकी तोड़दार बन्दूक$^F$ (१८ वीं शती$^F$में)।

**snidesman** स्नाइड्स्'मॅन् n. जाली सिक्के चलानेवाला।

**sniff** स्निफ़्' १. n. ऊपर खींची हुई वायु$^F$की मात्रा$^F$; नाक$^F$से जोरसे साँस$^F$ खींचनेकी क्रिया$^F$ एवं शब्द, सुड़कन$^F$, सूँ सूँ$^F$; २. v.t. & i. (वायु$^F$, सुगन्ध$^F$को) नाक$^F$में ऊपरको साँस$^F$के साथ खींचना, (तरल पदार्थको) नाक$^F$से ऊपरको सुड़कना, (मांस, फूल, ब्राण्डी$^F$ आदिकी) गन्ध$^F$को जोरसे सूँघना, ऊपर खींचना; सूँ-सूँ$^F$ करते हुए नाक$^F$से साँस$^F$ खींचना, नाक$^F$से साँस$^F$ लेते हुए सूँ-सूँ$^F$ करना, नाक$^F$ सुड़कना; मालूम करना या होना, सुराग$^F$ लगना; सूँघकर पता लगाना; *~ at* गन्ध$^F$की परीक्षा$^F$ करना, सूँघकर देखना; द्वेष या असन्तोष प्रकट करना, नाक-भौं$^F$ सिकोड़ना, नाक$^F$ चढ़ाना; (कुत्तेका) आदमीकी पिण्डली$^F$ काटनेके लिए मुँह बढ़ाना, मुँह मारना।

**sniffle** स्नि'फ़ल v. i. नाक$^F$से बोलना, थोड़ा नकनकाना, मिनमिनाना।

**sniffy** स्नि'फ़ि a. (बोल०) कुछ-कुछ दुर्गन्धपूर्ण या बदबूदार; घृणाशील, अभिमानी, घमण्डी, ऐंठू, नकचढ़ा।

**snift** स्निफ़्ट्' v. i. नाक$^F$से रेंट निकालना, नाक$^F$ बहना, नाक$^F$ सुड़कना।

**snifting-valve** –'टिंग्-वैल्व् n. हवा$^F$ निकलनेका कपाट।

**snigger** स्नि'गॅर् १. n. अप्रकट हँसी$^F$, मन-ही-मनकी मुसकान$^F$; २. v. i. (अशिष्टता$^F$ या निर्लज्जता$^F$पर सनकी जैसी या विनोदपूर्ण) अस्फुट हँसी$^F$ हँसना, (किसी बेशरमी$^F$ या बदतमीजी$^F$पर) चुपके-चुपके मुसकाना।

**sniggle** स्नि'गॅल् v.t. ग्रहण करना, धरना, पकड़ना; जालमें पकड़ना, जालमें फँसाना।

**snip** स्निप्' १. n. कर्तन, काट$^F$, कैंची$^F$से कतरने या काटनेका काम; कतरन$^F$, कतरा हुआ कपड़ा; (बोल०) दर्जी, छीपी, टेलरमास्टर; (घौड़का ग्रा०) (*dead ~* भी) निश्चय, निश्चित रूपसे; २. v.t. & i. कतरना, कैंची$^F$ या कतरनी$^F$से काटना (*cloth, ~ off the ends*)।

**snipe** स्नाइप्' १. n. कुनाल, चहा, दीर्घचञ्चु पक्षी; २. v.t. & i. चहे पक्षीका शिकार खेलना; (सेना०) छिपे हुए स्थानसे शत्रुओंपर गोलियाँ$^F$ बरसाना या किन्हीं व्यक्तियोंपर निशाना मारना, इस प्रकारसे किसीको आघात पहुँचाना या मारना; ~-fish लम्बी थूथुनवाली मछली$^F$।

**sniper** –'पॅर् n. कपटाघाती, छलाघाती, गुप्त स्थानसे गोली$^F$ चलानेवाला, कमीनदार (*~ magazine*)।

**sniping** स्नाइ'पिंग् n. छिपकर गोलियाँ$^F$ चलाना।

**snipper** स्नि'पॅर् n. ग्रहीता, धरनेवाला, पकड़नेवाला; जालमें पकड़नेवाला, जालमें फँसानेवाला।

**snippet** स्नि'पिट् n. कतरन$^F$, छोटा कटा हुआ (कपड़ेका) टुकड़ा; (pl.) सूक्तिसंग्रह, सूक्तिखण्ड, ज्ञान अथवा

जानकारी^F के स्फुट वाक्य, अवतरण, चयनिका, इधर-उधरकी बातें^F ।

**snippetiness** –निंस् n. सामान्य ज्ञान, फुटकर ज्ञान, स्फुट बोध ।

**snippety** –टि a. खण्डज्ञानी, खण्डश्रुत, थोड़ा जानकार, फुटकर बातोंको जाननेवाला ।

**snipping** स्नि'पिंग् n. (कैंची^F से) कटाई^F, कर्त्तन, कतरन^F ।

**snippy** स्नि'पि n. खण्डात्मक, अंशात्मक; कृपण, कंजूस, सूम; चिड़चिड़ा = SNIPPETY.

**snip-snap** स्निप्'-स्नैप् n. तुरत-फुरत वार्तालाप ।

**snip-snap-snorum** –स्नॉ'रम् n. गोलाई^F में बैठकर अलग-अलग स्वतन्त्र रहकर खेलनेका ताशका खेल ।

**snipy** स्नाइ'पि a. चहेके समान, चहे-जैसा; कुनाल-बहुल ।

**snitch** स्निच्' n. वार्ताहर, वार्तावह, दूत, सूचना^F देनेवाला, समाचार देनेवाला; (ग्रा०) नाक^F, नकटी^F, नाक^F से निकलनेवाला कफ ।

**snitcher** –'चॅर् n. वार्ताहर, वार्तावह, दूत, सूचना^F देनेवाला, समाचार देनेवाला; हस्त-शृंखला^F, हथकड़ी^F ।

**snivel** स्नि'वॅल् १. n. मिथ्यारुदन, रें-रें^F, पें-पें, रिरियाना; नाक^F, रेंट^F, नासामल; कपटवचन, पाखण्डपूर्ण मिथ्यावार्ता^F, झूठी बातें^F, मक्कारी^F की बात^F; २. v. i. नाक^F बहना, नाक^F से रेंट निकलना; अश्रुपूर्ण होना; मिथ्या पश्चात्ताप करना, बुद्धूपनकी भावुकता^F दिखाना, आँसू भर लाना, रोना, झूठमूठ रें-रें करना, ठिनकना ।

**sniveller** –लॅर् n. मिथ्यारोदक, रें-रें करनेवाला, पें-पें करनेवाला, नाक^F रेंटनेवाला ।

**S.No.** Serial Number.

**snob** स्नॉब् n. चर्मकार, मोची, चमार; (विश्वविद्यालयों और सार्वजनिक पाठशालाओं^F में; प्रा०) नागरिक, नगरवासी, कस्बेका रहनेवाला, शहरी; अभद्र, अकुलीन, निम्नवंशीय, निम्न स्थितिका, ओछी जाति^F का व्यक्ति; सम्यम्मन्य, भद्रमानी; वर्गदम्भी, घमण्डी, उच्चवर्गके शिष्टाचारोंका अनुकरण करनेवाला और छोटोंको हीन समझनेवाला व्यक्ति, फतोबाबू, नकचढ़ा अमीर, धन्नासेठ ।

**snobbery** –'बॅरि n. कपटभद्रता^F, मिथ्यावैभवप्रेम, सम्यम्मन्यता^F, अमीरी^F की अकड़^F ।

**snobbish** –बिश् a. मिथ्यावैभवप्रेमी, बना अमीर ।

**snobbishness** –निंस् n. मिथ्यावैभवप्रेम, अमीरी^F की अकड़^F ।

**snobbism** –बिज़्म् n. = SNOBBISHNESS.

**snobby** –बि a. = SNOBBISH.

**snobling** –ब्'लिंग् n. मिथ्यावैभवप्रेमी व्यक्ति, अमीरीपरस्त आदमी; सम्यम्मन्य व्यक्ति, दम्भी आदमी ।

**snobocracy** –बॉ'क्रॅसि n. मिथ्यावैभवराज्य, सम्यम्मन्यतन्त्र, भद्रमानीतन्त्र, भद्रमानीवर्ग, अमीरीपरस्त लोग ।

**snock** स्नूक् n. (द० अफ्रीका) खाने योग्य बड़ी समुद्री मछली^F ।

**snood** स्नूड' n. मछली^F मारनेकी कंटिया^F को बड़ी डोरी^F के साथ बाँधनेका सूत या ताँत^F; स्काटलैण्डकी कुमारियों^F के जूड़ा बाँधनेका फीता, डोरी^F ।

**snooded** –'डिड् a. फीतेदार ।

**snook**[1] स्नूक्' n. विशेष समुद्री मछली^F की जातियाँ^F ।

**snook**[2] n. (ग्रा०) अँगूठेको नाक^F पर रखकर और उँगलियों^F को फैलाकर घृणा^F या अनादर प्रकट करनेका एक संकेत या हाव, खुट्टी^F करनेका एक ढंग (*cock*, *cut*, *make*, *a* ~ or ~*s*) ।

**snooker** स्नू'कॅर् n. एक प्रकारका बिलियर्ड टेबिलका खेल ।

**snool** स्नूल्' v.t. (स्कॉट०) अधीन करना, दबाना ।

**snoop** स्नूप्' v.t. & i. चोरी^F करना, चुराना; कानून तोड़नेके उपाय खोजना; कानूनसे कतराना; (मूल० अमेरिकी बोल०) भेद जाननेका अनुचित यत्न करना, बेजा दखल देना, खाहमखाह टाँग^F अड़ाना ।

**snooper** –'पॅर् n. गुप्तभेदी, भेदिया, न जाननेकी बातों^F का भेद लगानेवाला ।

**snooping** ⊙ –पिंग् n. सूक्ष्म परीक्षण, रहस्यान्वेषण, भेद लेना, रहस्य जानना ।

**snooty** स्नू'टि a. अहंमन्य, अहंकारी, घमण्डी; दुष्ट, दुःशील, चिड़चिड़ा, बदमिजाज; = SNOBBISH.

**snooze** स्नूज़्' १. n. अल्पनिद्रा^F, दिनके समयकी हलकी झपकी^F; २. v. i. तन्द्राभिभूत होना, दिनके समय हलकी-सी झपकी^F या नींद^F लेना (~ *time away*); निष्क्रिय उदासीनता^F में समय व्यतीत करना, बेकार वक्त बिताना ।

**snoozer** –'ज़ॅर् n. अल्पनिद्रित व्यक्ति, झपकी^F लेनेवाला आदमी ।

**snore** स्नोऑर्' १. n. नासिका-ध्वनि^F, खर्राटा, घुरकन^F; २.v.t. & i. नींद^F में खर्राटे लेना या भरना, घुरकना, घुरघुर करना; खर्राटोंमें समय बिताना, सोकर या घुरक-घुरककर वक्त गुजारना; घुर्राटे भर-भरके जगाना या सपने लेना (~ *oneself awake*) ।

**snorer** –'रॅर् n. खर्राटे भरनेवाला, घुरकनेवाला ।

**snort**[1] स्नॉर्ट' १. n. घुर्राटा, खर्राटा, फुनफुनाहट^F; २. v.t. & i खर्राटे लेना, फुफकारना, फुनफुनाना; (भाप^F के इंजिनका) भकभक करना; फुनफुना करके या नथुने फुलाकर घृणा^F या निषेध प्रकट करना, फुनफुनाते हुए बोलना ।

**snort**[2] n. पनडुब्बियों^F के इंजिनों और नाविकोंके लिए हवा^F भरनेका उपाय या तरकीब^F (जब कि वे जलके भीतर हों) ।

**snorter** –'टॅर् n. फुनफुनानेवाला आदि क्रियागत अर्थोंमें; बलसूचक या आवेशसूचक प्रदर्शन, जोरदार, तमाशा; (ग्रा०) फुफकारती हुई हवा^F, झंझा, झक्कर ।

**snot** स्नॉट्' १. n. (ग्रा०) नाक^F; नाक^F की रेंट^F; क्षुद्र गाली^F (जब किसी व्यक्तिको रद्दी कहा जावे); नीच मनुष्य; २. v.i. नाक^F छिनकना, नाक^F साफ करना; ~-*rag* रूमाल, नकपोंछना ।

**snottiness** –'टिनिंस् n. गन्दापन, रेंटापन, मैलापन ।

**snotty** –टि १. n. (जलसेना^F, ग्रा०) जहाजका छोटा

अधिकारी; २. a. गन्दा, रेंटभरा, रेंटा (जिसकी नाक^F बहती रहती हो); गन्दा, घिनौना; (गँवारू; एक प्रकारकी गाली^F भी); (बोल०) उद्विग्न, चिड़चिड़ा, खीजा हुआ, परेशान।

**snout** स्नॉउट्' १. n. नासा, (प्रा० भू०) प्रोथ, (किसी वस्तु^Fका) आगेको निकला हुआ भाग, टोंटी^F, टोंटा (~ *of glacier*) (जीव०) तुण्ड, थूथन, थूथनी^F, (हास्य०) मनुष्यकी नाक^F या मुँहकी; २. v.t. थूथन लगाना, टोंटी^F लगाना।

**snouted** –'टिड् a. सतुण्ड, तुण्डमय, थूथनदार, थूथनीदार; टोंटीवाला, टोंटीदार।

**snouty** –टि a. तुण्डवत्, तुण्डसदृश, थूथनवाला; टोंटीवाला।

**snow**[1]* स्नो' १. n. तुषार, तुहिन, नीहार, **हिम,** शीत, पाला, बर्फ़^F, बरफ़^F*; (pl.) तुषारवर्षा^F, हिमपात, तुषारराशि^F, हिमराशि^F, बर्फ़बारी^F, बर्फ़^Fका अम्बार (*where are the ~s of last year?*); सफ़ेद बाल (*the ~s of seventy years*); धवलता^F या सफ़ेदी^F-में हिमके समान लगनेवाला पदार्थ, बर्फ़^F जैसी सफ़ेद चीज़^F (*her breast of ~*); (ग्रा०) अफ़ीमका सत, कोकीन; २. v.t. & i. हिमपात होना, तुषाराच्छन्न होना, तुषार पड़ना, हिमकी भाँति विकीर्ण करना, बिखेरना या फैलाना, बर्फ़^F गिरना या गिराना; ~ball तुषारपिण्ड, बर्फ़^Fकी गोली^F; फण्ड (जिसके हर चन्दा देनेवालेको एक नियत संख्या^Fमें अन्य चन्दा देनेवाले खोजने पड़ते हैं); एक प्रकारकी पुडिंग^F; v.t. बर्फ़^Fकी गोलियों^Fसे मारना, बर्फ़^Fकी गोलियों^Fका सामना करना; ~-blind हिमान्ध, हिमके प्रकाशकी अधिकता^Fके कारण देखनेमें असमर्थ, बर्फ़^Fका अन्धा; ~-blindness (शिक्षा०) **हिमान्धता^F,** धुँधलापन, हिम-प्रकाशके कारण अन्धापन; ~-bound हिमावरुद्ध, बर्फ़^Fके कारण रुका हुआ; ~-capped तुषारशीर्ष, तुषारमण्डित, हिमावृत-शिखर, बर्फ़ीली चोटीवाला (पर्वत); ~-drift वायुताड़ित तुषारराशि^F, हिमराशि^F, बर्फ़^Fका अम्बार; ~-drop हिमसुमन, गुलचाँदनी^F; ~-fall **हिमपात,** शीतपात, बर्फ़बारी^F; ~-field **हिमक्षेत्र,** शीतक्षेत्र, हिमप्रदेश, बर्फ़िस्तान; ~-flake (प्रा० भू०) **हिमलव,** तुषारपिण्ड, तुषारखण्ड, **बर्फ़^Fका गोला** या उसकी पतली तह^F; ~-line चिरतुषार रेखा^F, **हिमरेखा^F,** हिमतल; ~man बर्फ़^Fका आदमी (जो बच्चे खेलमें बनाते हैं); ~-on-the mountain उद्यानस्थित सफ़ेद फूलोंका पौधा; ~-owl (प्रायः ~*y owl*) शीत-उलूक, हिम-उलूक, बर्फ़^F- जैसा बड़ा सफ़ेद उल्लू; ~-plough सड़क^Fपरसे बर्फ़^F साफ़ करनेका हल जैसा औज़ार; ~-shoes बर्फ़^Fपर चलनेके लम्बे सँकरे जूते;~-storm प्रचण्ड **हिमझंझावात, बर्फ़ानी तूफ़ान,** बर्फ़^Fका तूफ़ान या आँधी^F; ~-white शीत-श्वेत, **हिमश्वेत,** बर्फ़-सा सफ़ेद, ~ *under* ⊙ हिमाच्छादित करना, बर्फ़^Fसे ढँकना, बर्फ़^Fकी तह जमाना; (चुनावमें) बहुत बड़ी संख्या^Fमें पराजित कर देना, हरा देना; ~*ed under* ⊙ बादमें आच्छादित; ~*ed up, in* हिमरुद्ध, बर्फ़^Fसे रुका हुआ या ढका हुआ; ~ ball-tree, ~ bank, ~-bear, ~-bird, ~board, ~break, ~ broth, ~ cap, ~ cock, ~ cornice, ~ cover, ~ drift, ~ eater, ~ finch, ~ flake, ~ gauge, ~ goggles, ~ goose, ~ guard, ~ house, ~ land, ~ leopard, ~ load, ~ mold, ~ partridge, ~ pigeon, ~ pressure, ~ roller, ~ shed, ~-shovel, ~slide, ~ slip, ~warfare.

**snow**[2] n. दो मस्तूलोंवाले जहाजकी भाँति छोटा जहाज।

**snowiness** –'इनिस् n. तुषारमयता^F, हिमतुल्यता^F, बर्फ़ीलापन; तुषारधवलता^F, हिमवर्णता^F, बर्फ़^F जैसी सफ़ेदी^F।

**snowless** –'लिस् a. हिमरहित, बिना बर्फ़^Fके, बेबर्फ़।

**snowlike** –लाइक् a. तुषारवत्, तुहिन-सदृश, नीहार-सदृश, हिम-सदृश, बर्फ़^F जैसा।

**snowy** –'इ a. तुषारस्वच्छ, हिमधवल, हिमवत्, निर्मल, बर्फ़^F-सा सफ़ेद; साफ़; तुषारमय, हिममय, हिम-प्रचुर, हिमपूर्ण, हिमयुक्त, बर्फ़ीला, बर्फ़^Fसे भरा; हैम, हिम्य, बर्फ़^Fका; ~ owl दे० SNOW[1] के अन्तर्गत।

**snub**[1] स्नब्' १. n. तिरस्कार, कटु भर्त्सना^F, डाँट डपट^F, डाँट^F, झिड़की^F, फटकार^F; २. v.t. कर्कश वाणी^Fमें अनादर करना, मर्ममेदी शब्दोंमें भर्त्सना^F करना, हृदय-हीनतापूर्वक लज्जित करना, तिरस्कार करना, बुरी तरहसे धिक्कारना, पराभूत करना, झिड़कना, फटकारना, दुत-कारना, डाँटना, डपटना; रस्सोंके द्वारा जलयानका मार्ग अवरुद्ध करना, जहाजका रास्ता रोकना।

**snub**[2] १. n. (क्व०) छोटी और चपटी नाक^F या उठी हुई नाक^F; २. a. छोटी और चपटी या ऊपरको उठी हुई; ~-nosed नकचपटा, छोटी और चपटी नाकवाला, नक्कू, नकठिगना।

**snubber** –'बॅर् n. भर्त्सना^F करनेवाला, दुतकारनेवाला, झिड़कनेवाला; दुःखको पी जानेवाला।

**snubbing** –बिंग् n. भर्त्सना^F, तिरस्कार, डाँट^F, झिड़की^F।

**snubby** स्न'बि a. वामन, नाटा, छोटा, ठिंगना।

**snudge**[1] स्नज् n. कृपण व्यक्ति, अधम व्यक्ति, नीच आदमी, कंजूस आदमी।

**snudge**[2] v. i. कंजूसी^Fसे बचना, कृपणता^F करके बचाना, तंगी^F करना।

**snuff**[1] स्नफ़्' १. n. नस्य, नास^F, हुलास^F, नासाचूर्ण, सुँघनी^F; २. v.t. सूँघना, नास^F लेना, नाक^Fसे खींचना, सुड़कना; नाक^F चढ़ाना; बू^F लेना; (दियेका) फूल कतरना; ~-box नासदानी^F, हुलास^F या सुँघनी^Fकी डिबिया^F; ~-colour गहरा पीला बादामी रंग; ~-coloured गहरे पीले बादामी रंगका; *take* thing *in* ~ (प्रा०) किसी बात^Fपर क्रुद्ध हो जाना, बिगड़ जाना; *up to* ~ (ग्रा०) चतुर, चलता हुआ, पक्का, चण्ट, होशियार, दुनियादार!

**snuff**² n. दग्धवर्तिका[F], दियेकी बत्ती[F]का जला हुआ भाग, फूल, गुल; (दीप या उसकी बत्ती[F]का) फूल झाड़ना, गुल काटना।

**snuffer** –'फ़र् n. सुँघनी[F] छींकनेवाला।

**snuffers** स्न'फ़र्स् n. (pl.) बत्ती[F]का गुल काटनेकी कैंची[F], गुलगीर।

**snuffiness** स्न'फ़िनिस् n. सुँघनीपन, नास-जैसा गुण, मलिनता[F]।

**snuffle** स्न'फ़ल् १. n. गिनगिनाहट[F]की ध्वनि[F], मिनमिनी आवाज[F]की बातचीत[F], गिनगिनाहट[F], मिनमिनाहट[F]; जोरसे साँस[F] खींचनेका शब्द, सूँ-सूँ[F]; २. v.t. & i. नाक[F]से बोलना, नकियाना, गिनगिनाना, मिनमिनाना; जोरसे साँस[F]की आवाज[F] करना, सूँ-सूँ[F] करना।

**snuffler** –लॅर् n. नाक[F]से बोलनेवाला, मिनमिना, गिनगिना, नकबोला।

**snuffles** ⊙ –ल्ज् n. (चि०) बालप्रतिश्याय, जो प्रायः सहज फिरंग पीड़ित बच्चोंमें हुआ करता है।

**snuffy** स्न'फ़ि a. नस्यदूषित, नास[F]का, नास-जैसा, सुँघनी[F]से मलिन किया हुआ; चिड़चिड़ा।

**snug** स्नग्' १. n. = SNUGGERY; २. v.t. & i. = SNUGGLE; ३. a. यथेष्ट, पर्याप्त, आवश्यकतानुसार, अच्छा खासा (पैसा, माल, प्रीतिभोज आदि); वर्षा[F] और शीतसे सुरक्षित, सुसंहत, अच्छी तरह लिपटा हुआ या बाँधा हुआ या किसी स्थानपर जमा हुआ, सुखसुविधापूर्वक स्थित, सुरक्षित, सुगुप्त, आरामसे बचा हुआ; सुखावह, सुखद।

**snuggery** –'गॅरि n. सुरक्षित स्थान; सरायका प्राइवेट कमरा।

**snuggle** स्न'गल् v.t. & i. (बच्चे आदिको) आलिंगित करना, गले लगाना, स्नेहके लिए अपने पास कर लेना, छाती[F]से चिपका लेना; लिपटना, चिपटना, सटकर लेटना, सटना, पास लेटना।

**snugness** स्नग्'निस् n. यथेष्टता[F], पर्याप्तता[F], सुरक्षा[F], सुरक्षितावस्था[F], सुखदता[F], सुखकरता[F], सुविधापूर्णता[F], सुख, आराम;

**so-** = SUB- (*~journ*)।

**S.O.** Settlement Officer; Station Officer; Stamp Officer; Survey Officer.

**s.o.** seller's option.

**s/o.** son of.

**so*** सो' adv. इतना अधिक, अत्यधिक, असीम, बहुत, ऐसा*, बेहद, हद[F]से ज्यादा (*I am ~ glad!*); इस परिणामको देखते हुए ताकि, ऐसी इच्छा[F]से, इस ढंगका, ऐसा, इस प्रकारका, इतना, इस तरहका (*~ high that you cannot reach it*); तथा, तद्वत्, वैसा, प्रस्तुत ढंगसे, इस प्रकार, इसलिए, समानतः, समान रूपसे, मिलता-जुलता हुआ, उस सीमा[F] तक, उस हद[F] तक (*I am not ~ eager*); चूँकि, इसलिए कि, इस शर्त[F]पर, बशर्ते कि (*~ that* or *~ it is done*); इसपर भी, इसीलिए, ऊपरसे भी, इसके अतिरिक्त, साथ ही, वस्तुतः, यथार्थतः, वास्तवमें, दरअसल, वाकई (*well, ~ I did*); यही तो, वही, वैसा ही, यों, यह, उस तरह (*~ he said*); उस स्थिति[F] या अवस्था[F]में, वैसी दशा[F]में, और ऐसा हुआ, वैसी हालत[F]में, इसीसे, सो, यों ही, ऐसे ही (*he, it, is better ~*); अतः, अतएव, परिणामतः, फलतः, तदनुसार, तदनुरूप, इस कारण, इसलिए, इस वास्ते, उसके मुताबिक (*he says he was not there, ~ he doubtless was not*); (प्रा०) अच्छा, बहुत अच्छा, हाँ, ऐसा ही सही, यों ही सही (*if you are content, ~*); (int. के रूपमें) बस, काम चल जायगा, अब बस, रहने दो, रुको, शान्त रहो, बस, ठहरो; ~-and-~ अमुक व्यक्ति, अमुक वस्तु[F], फलाँ आदमी या चीज[F]; ~ ~ साधारण रूपसे अच्छा, मामूली काम चलाने योग्य, साधारण-सा, यों ही-सा; who~, who-~ever कोई भी सही, जो भी हो; *and ~* इत्यादि; तदुपरान्त, इसके बाद, फलतः, निष्कर्षतः, एतदर्थ; *or ~* या कुछ कम अधिक, इससे अधिक नहीं, इसीके आसपास; *~as to* ताकि; ~or *in ~ far as* अथवा (प्रा०) *~far, forth, as* इस या जिस सीमा[F] तक, जिस हद[F] तक, जब तक कि, जहाँ तक, जितना, इतना; *~be it* ऐसा है, खैर यों ही सही, अच्छी बात[F] है, बस इतना बहुत है, बस यह काफ़ी है; *~ far* यहाँ तक, अबतक, इस समय या बिन्दु या सीमा[F]तक; *~ far as* जहाँतक; *~ far as practicable* यथासाध्य; *~ long* जबतक, इतने समयतक; *~ long as* जहाँ तक, जब तक, इस शर्त[F]पर कि, बशर्ते कि; *~ much for* बस यही करना या कहना है; *~ much ~* यहाँ तक कि; *~ to ~* or *speak* मानो, अर्थात्; *~ please you* आपकी कृपा[F]से, यदि आप कृपा करें; *you don't say ~* सच ! सचमुचमें ! ऐसा ही है न ! ऐसा कहते हो न !

**soak** सोक्' १. n. मदिरापानका क्रम, शराब[F]का दौर; घोर मद्यप, खूब शराब[F] पीनेवाला, पियक्कड़, खमके खम चढ़ानेवाला; **शोषण, शोष**, (*~ well*) **सूख**; आचूषण, सोखना, तर होना, भीगना, भिगोना; २. v.t. & i. अत्यधिक मदिरापान करना, बहुत अधिक पीना, निरन्तर पीते जाना, छककर शराब[F] पीना; (सोखनेवाले पदार्थके सम्बन्धमें) चूषण करना, आचूषण करना, पी लेना, चूसना, **सोखना** (तरल पदार्थ); (नमी[F], तरी[F], सील[F]का) किसी वस्तु[F]में सीलन प्रवेश करना या लाना, सील[F] जाना, नमी[F] लाना, सीड़ना; तरल पदार्थमें पूर्णतया भिगोने या तर करनेके लिए रखना या छोड़ना या डाल देना, सिक्त करना या होना, आर्द्र करना या होना, खूब भिगोना, सिरसे पैर तक भिगो देना या सराबोर करना या होना, (वर्षा[F]से) भिगो देना, **भिगोना**, भीगना, डुबोना, डूबना, तरबतर करना, तरबतर होना; (ग्रा०) कठोर दण्डाज्ञा[F], कर आदिके द्वारा धनशोषण करना, पैसा चूसना (*~ the rich*); अधिक भार लादना, अधिक दाम लेना, अधिक चार्ज करना ⊙ ~ away **पोखर, जोहड़; सोखगड्ढा**; ~ pit (इति०) **शोषगर्त**, (चि०) **शोषण-गर्त**; जलचूषण-गर्त।

**soakage** –'किज् n. नमी^F का प्रवेश; पाना, नमी^F, तरी^F, सीलन^F, सीलनका होना, सीड़न^F; ~ pit आचूपण-गर्त ।

**soaked** –कड्' a. आचूषित, सराबोर ।

**soaker** –'कॅर् n. भिगोनेवाला, सोखनेवाला आदि (क्रियागत अर्थोंमें); घोरमद्यप, पक्का शराबी, पियक्कड़; तर कर देनेवाली वर्षा^F, जोरका झाला या लहरा ।

**soaking** –किंग् n. जलसिक्त करने या होनेकी क्रिया^F, भिगोना या भिगोया जाना; ~ pit (रसा०) **सोखगड्ढा** ।

**soap*** सोप्' १. n. स्वफेन, (रसा०) **साबुन*** (*insoluble ~s*); खुशामद, चापलूसी^F, २. v.t. & i. साबुन लगाना, साबुन मलना, साबुनसे रगड़ना; खुशामद^F करना; ~-boiler साबुन बनानेवाला, ~-boiling साबुन-निर्माण, साबुनसाजी^F; ~ boxer ⊙ क्षिप्रवक्ता, जल्दी-जल्दी भाषण करनेवाला; ~-bubble साबुनका बुलबुला या बुल्ला; ~ cake **साबुन बट्टी**^F; ~-nut (वन०) अरिष्ट, **रीठा**; ~-stone स्वफेनाश्म, शैलखटी, (प्रा० भू०) **घीया पत्थर, सैलखड़ी**^F;
~-ball, ~ film, ~-pen, ~-test, ~-tree, ~-works.

**soapiness** –'पिनिस् n. साबुन-जैसा गुण, साबुनीपन; चाटुकारिता^F, चापलूसी^F, खुशामद^F ।

**soapless** –प्'लिस् a. बिना साबुनके, बेसाबुन ।

**soapy** –'पि a. स्वफेनवत्, साबुनसदृश, साबुनयुक्त, साबुनवाला, साबुन लगाया हुआ, साबुनके गुणका, साबुनी; स्निग्ध, (व्यक्ति या उसके आचरण या वार्तालापके सम्बन्धमें) चाटुकार, चाटुकारितापूर्ण, चापलूस, चापलूसीवाला, खुशामदी ।

**soar** सोऑर्' १. n. उड्डयन, उड़ान^F, २. v. i. (शा० एवं ला०) विडयन करना, उड़ना, हवा^F में तैरना या मँडराना, पृथ्वी^F के ऊपर जाना, ऊँचाई^F पर चढ़ना या होना, ऊँचा चढ़ना, उड़ान भरना, बुलन्दी^F पर उड़ना (*~ing eagle*) ।

**soave** सोअेव् adv. मृदुतया, कोमलता^F के साथ; माधुर्यसे; मधुरतया, मधुरता^F के साथ ।

**sob** सॉब्' १. n. सगद्गद दीर्घ निःश्वास, सुबकी^F, सिसकी^F, सिसकना; २. v.t. & i. दीर्घ निःश्वाससे आक्रन्दन करना, सुबकी^F लेना, सिसकी^F भरना, रोते हुए हिचकी^F बँधना, सिसकना, सुबकना; ~-stuff ⊙ करुणभाव, करुणरस; भावुकतापूर्ण रचना^F या कृति^F; भावुकता^F ।

**sobbing** –'बिंग् n. गद्गद, सुबकी^F, सुसकी^F, सिसकी^F ।

**sober** सो'बॅर् १. v.t. & i. संयतमन होना, अनुत्तेजित होना, स्थिरचित्त होना या बनना, शान्त करना, उन्माद हटाना या हटना, होशमें लाना या आना; गम्भीर होना या बनाना; २. a. सुचित्त, सन्तुलितचित्त, स्वस्थचित्त, प्रशान्तचित्त, स्थिरबुद्धि, सुस्थिरमन, सुलझा हुआ, शान्त, धीर, गम्भीर, शीलवान्, आत्मसंयमी, प्रशान्त, स्थिर, विचारशील, अल्पभाषी, अक्रोधी, अनुत्तेजित, अप्रमत्त, अनुद्वेगशील, इन्द्रियसंयमी, परिमित, मर्यादित, मर्यादाबद्ध, संयत, मित, परिमित, नियत, अतिरेकहीन, नियमाचारी, अनाग्रही, नियतवृत्ति, ठण्डे मिजाजका, संजीदा; मितपायी, पान-संयमी, मदिरापन या शराब^F पीनेमें संयत (*is a ~ man*); अमत्त, निर्मद, सचेत, सावधान, बिना पिये या बिना नशेके, बेनशा, होशमें, होशियार (*as ~ as a judge*) ।

**soberish** –रिश् a. ईषत्सचेत, ईषत्संयतमन, किंचिदनुत्तेजित; गम्भीर-सा, शीलवान्-सा, कुछ-कुछ शान्त ।

**soberness** –र-निस् n. सुचित्तता^F, सन्तुलितचित्तता^F, स्वस्थचित्तता^F, स्थिर बुद्धि^F, धीरता^F, गम्भीरता^F, शीलवत्ता^F, प्रशान्तता^F, स्थिरता^F; विचारशीलता^F; अल्पभाषिता^F; अनुत्तेजितता^F, अप्रमत्तता^F, अनुद्वेगशीलता^F, परिमितता^F, मर्यादापूर्णता^F, मर्यादाबद्धता^F ।

**sobersides** –साइड्स् n. सौम्य व्यक्ति, गम्भीर व्यक्ति, शान्त पुरुष, स्थिर पुरुष ।

**Sobranje** सोब्रान्'ये n. बल्गेरियाकी राष्ट्रीय विधानसभा^F ।

**sobriety** सॅब्राइ'इॅटि n. मिताचार, मिताचारिता^F, अनुद्वेग, निग्रह, **संयतता**^F, संयम, पानसंयमी वृत्ति^F; मित पान, अमत्तता^F; शान्ति^F, प्रशान्तचित्तता^F, शान्तभाव, सन्तुलितभाव, संयमीभाव, धीरता^F, गम्भीरता^F, गाम्भीर्य, स्थिरता^F, धीरज^F, संजीदगी^F ।

**sobriquet, sou-** सो'ब्रिके, सू- n. अवज्ञासूचक नाम, उपनाम, कल्पित नाम, झूठा नाम, उर्फ ।

**Soc.** Society.

**socalled** ⊙सो'कॉल्ड् a. तथाकथित, नाममात्रका ।

**soc(c)age** सॉ(सो)'किज् n. जागीरदारी पट्टा (जिसके अनुसार काश्तकारको या तो लगान देना पड़ता है या मालिककी कोई और सेवा^F करनी पड़ती है), खिदमती काश्तकारी^F ।

**soc(c)ager** –जॅर् n. पट्टीदार, पट्टेदार काश्तकार ।

**soccer** सॉ'सॅर् n. (बोल०) फुटबाल; बालसंघ ।

**sociability** सोशॅबि'लिटि n. मैत्रीपूर्णता^F, समाजप्रियता^F, **सामाजिकता**^F, प्रेमीभाव, संसर्गशीलता^F, वार्तालापप्रियता^F, सम्पर्कशीलता^F, संगप्रियता^F, **मिलनसारी**^F, मेल-मिलाप ।

**sociable** –'शॅबॅल् १. n. एक प्रकारकी तिपहिया गाड़ी^F; दो सवारियों^F के पास-पास बैठनेकी तीन पहियेकी या तिपहिया पैरगाड़ी^F; एक प्रकारकी खुली बग्घी^F; S के आकारका कोच; २. a. (सभा^F आदिके सम्बन्धमें) अनौपचारिक, मैत्रीपूर्ण, मित्रोंकी, आपसी, दोस्ताना; मिथ्याशिष्टाचारहीन; समाजप्रिय, संघप्रिय, संलापप्रिय, वार्तालापप्रिय, सम्भाषणशील, संगप्रिय, सम्पर्कशील, मिलनसार, मित्र बनानेवाला, मेलमिलापी, बातचीत^F में रमनेवाला, संगती, मिलने-जुलनेवाला, लोगोंमें बैठने-उठनेवाला ⊙ ।

**sociableness** –'नॅस् n. ⊙ = SOCIABILITY.

**social** सो'शल् १. n. किसी क्लबका सम्मिलित समारोह, सामूहिक सभा^F, सामाजिक उत्सव; २. a. समाजोन्मुख, सामाजिक, समाजका या समाजमें या समाजकी ओर

(~ *intercourse*); **समाज-, समाजमूलक**, समाज-विषयक, समाज-सम्बन्धी, मनुष्यों या वर्गोंके पारस्परिक सम्बन्धोंका (~ *problems*); संसर्गशील, सम्बन्धप्रिय, समाजप्रिय, समुदायप्रिय, अन्योन्याश्रित, एकान्तसे दूर, सापेक्ष, सहकारी, संघचारी, समाजमें रहनेवाला (*man is a ~ animal*); पारस्परिक, आपसका, मित्रों सहित या मित्रोंका (*the S~war*); the ~ contract *or* (क०) compact सामाजिक अनुबन्ध, सामाजिक संविदा[F];

~ adaptation, ~ adjustment, ~ age, ~ agency, ~ animal, ~ assistance, ~ attitude, ~ authority, ~ behaviour, ~ boycott, ~ budgeting- ~ capital, ~ censorship, ~ climbing, ~ code, ~ coherence, ~ commission, ~ competence, ~ condition, ~ conduct, ~ consciousness, ~ control, ~ credit, ~ curiosity, ~ custom, ~ degeneracy, ~ distance, ~ dividend, ~ dynamics, ~ economy, ~ elimination, ~ environment, ~ equilibrium, ~ etiquette, ~ evolution, ~ expenditure ~ factors, ~ force, ~ felicitation, ~ feeling, ~ gathering, ~ group, ~ growth, ~ habits, ~ health, ~ heritage, ~ hygiene, ~ imperative, ~ increment, ~ influence, ~ injustice, ~ instinct, ~ institution, ~ insurance, ~ intelligence, ~ lag, ~ maladjustment, ~ medicine, ~ mind, ~ misfit, ~ order, ~ organization, ~ philosophy, ~ planning, ~ position, ~ progress, ~ psychology, ~ responsibility, ~ retrogression, ~ role, ~ sanction, ~ science, ~ security, ~ selection, ~ self, ~ service, ~ situation, ~ statistics, ~ status, ~ structure, ~ suppression, ~ surgery, ~ technique, ~ telegram, ~ theory, ~ tourism, ~ transfer, ~ unrest, uplift, ~ ~ vacuum, ~ value, ~ vice, ~ wealth, ~ welfare, ~ will, ~ worker, ~ workshop.

**socialism** -शॅलिज़्म् n. (राज०) **समाजवाद**, समाजसत्तावाद, समाजतन्त्र ।

**socialist** -लिस्ट् n. (अर्थ०, राज०) **समाजवादी**, सोशलिस्ट ।

**socialistic** -'टिक् a. समाजवादी (~ *pattern*), समाजवादात्मक, समाजवाद-सम्बन्धी, समाजसत्ता-सम्बन्धी ।

**sociality** -ऐ'लिटि n. (दर्श०) **सामाजिकता**[F], सापेक्षता[F], समाजप्रियता[F], अन्योन्याश्रय; पारस्परिकता[F], आपसी भाव ।

**socialization** -शॅलाइज़े'शॅन् n. (शिक्षा०) **समाजीकरण** ।

**socialize** -शॅलाइज़् v.t. समाजीकरण करना, सामाजिक करना, समाजवादके सिद्धान्तोंपर व्यवस्थित करना ।

**societary** सॅसाइ'इटॅरि a. सम्प्रदाय-विषयक, समाज-सम्बन्धी, जाति-विषयक, सोसायटी[F]का ।

**society*** -टि n. सम्प्रदाय, जनसमूह, समुदाय, (का०) **समाज**, जाति[F], क़ौम[F], **सोसाइटी**[F] (*no ~ can retain members who flout its principles*); किसी सभ्य राष्ट्रका सामाजिक रहन-सहन[F], संगठन, सामाजिक जीवन और रीति-रिवाज (*the progress of ~ is an evolution*); प्रतिष्ठित या शिष्ट समाज, सम्पन्न तथा सम्बद्ध समाज, सम्पन्न या धनी समाज, किसी समाजके उच्च वर्ग, पैसेवाले नामी लोग (*was welcomed by ~*); परिषद्[F], **समिति**[F], मण्डली[F] (सामान्य लक्ष्य या हितकी भावना[F]से एकताबद्ध मनुष्यों-का) संघ, (का०) **संस्था**[F], समुदाय, सभा[F] (*S~ of Jesus*); सहयोगिता[F], संग, संगति[F], मित्रता[F], साथ (*~ and solitude*); सहभागिता[F], अतिथि-सत्कारमें सहयोग, संसर्ग, सम्पर्क, साहचर्य, संगति[F], साथ, भागीदारी[F] (*goes a great deal into, avoids, is at his best* or *embarrassed, in ~*); *~ moulds a man* खरबूजाको देख खरबूजा रंग बदलता है ।

**Socinian** सॅसि'निअॅन् १. n. निम्न धर्मशास्त्रज्ञोंके मतका अनुयायी, एकात्मवादी, सोसीनियन; २. a. इटलीके धर्मशास्त्रज्ञ *Laelius* और *Faustus Socinus* से सम्बन्धित ।

**Socinianism** -ॲनिज़्म् n. एकात्मवाद, सोसीनियनोंका मत, सोसीनसवाद ।

**sociogram** सो'सिअॅग्रैम् n. (शिक्षा०) **समाज-आलेख**, समाज-रेखाचित्र ।

**sociograph** -ग्राफ् n. (शिक्षा०) **समाज रेखाचित्र** ।

**sociological** सोशॅलॉ'जिकॅल् a. समाजशास्त्रीय, समाज-विज्ञान-सम्बन्धी ।

**sociologist** सोसिऑ'लॅजिस्ट् n. समाजविद्, समाजवादी, (चि०) **समाजविज्ञानी**, समाजशास्त्री, समाजविद्, समाज-विज्ञानवेत्ता ।

**sociology** -जि n. सामाजिकी[F], मानवसमाजतत्त्व, (शिक्षा०) **समाजशास्त्र, समाजविज्ञान**, मानवसमाज (के विकास, उसकी प्रकृति[F] तथा उसके नियमोंसे) सम्बन्धित जानकारी[F] ।

**sociometry** -मिॅट्रि n. (शिक्षा०) **समाजमिति**[F] ।

**socionomics** ⊙ -ॲनॉ'मिक्स् n. (शिक्षा०) **समाज नियमन-शास्त्र** ।

**socius** सो'सिॲस् n. (शिक्षा०) **व्यष्टि**[F] ।

**sock[1]*** सॉक' n. (प्रा०) विदूषकका हलका जूता; पिण्डुली[F]के नीचे तकका छोटा मोजा*, जुर्राब; सुखतल्ला, गर्मी[F] लानेके लिए रखा हुआ जूतेका भीतरी तल्ला ।

**sock[2]** १. n. फेंकनेकी वस्तु[F] या घूँसेका प्रहार, पत्थरकी चोट[F] या वार; २. v.t. (किसीपर गेंद[F] या पत्थर) मारना, उछालना, फेंकना; (फेंककर मारनेके किसी अस्त्रसे किसी व्यक्तिपर) प्रहार करना, कठोर आघात करना, चोट[F]

करना, मारना; ३. adv. अकस्मात्, एकाएक, ठीक, धड़से, ऐन (*hit him ~ in the eye*)।

**sock**[3] १. n. (स्कूल ग्रा०) मिठाई[F], पेस्ट्री[F] आदि; २. v.t. & i. मिठाई[F] खाना; (किसीको कुछ) देना।

**sock**[4] n. फाल।

**sockdologer, -lag-** ⊙ सॉक्डॉ'लॅजॅर्, -लज् n. (ग्रा०) चुकती बात[F]।

**socker** सॉ'कॅर् n. = SOCCER.

**socket** सॉ'किँट् १. n. **उलूखल**; कूप, (चि०) **गर्त**, गर्तिका[F], **साकेट**; भाजन (किसी वस्तु[F]को मजबूती[F]से बैठाने या खड़ा करने या घूमते रहनेके लिए प्राकृतिक या कृत्रिम) आधार, पात्र, घर, (इति०, यंत्र०) **कोटर**, खाना, ठिया हुआ (*eye-~*); (स्था०) **खोल**[F], **साकेट**, २. v.t. खानेमें बैठाना या रखना; (गोफमें) गेंद[F]पर छड़ी[F]की गाँठ[F]से चोट[F] लगाना; ~ chisel (यंत्र०) **खोल-रुखानी**[F]।

**socketed** –टि्ड् a. सकोटर, कोटरस्थित, घरमें बैठाया हुआ, खानेमें जमाया हुआ;
~ celt, ~ chopper, ~ hoe, ~ pick, ~ spear, ~ tweezer.

**socle** सॉ'कॅल् n. (स्था०) स्तम्भ या मूर्ति[F]का आधार-स्वरूप पाषाणपीठ[F], नीचेकी पत्थरकी चौकी[F] या पाया, कुर्सी[F]।

**S.O.C.O.N.Y.** Standard Oil Company of New York.

**Socratic** सॅक्रै'टिक् a. सुकराती (*~ method*)।

**sod**[1] सॉड्' १. n. शाद्वल, तृणमृदा[F], (कृषि०) तृणीभूमि[F], तृणीमिट्टी[F], तृणावृत मिट्टी[F], दूब[F] लगी हुई भूमि[F]की ऊपरी पर्त[F], तृणावर्त भूखण्ड, (कृषि०) **तृणी भूखण्ड**, **तृणी ढेला**, घास[F] लगी मिट्टी[F]का ढेला; २. v.i. (धरती[F]-को) घास-लगी मिट्टी[F]की पर्तोंसे या ढेलोंसे ढकना, तृणमृदा[F] बिछाना; घास[F]-लगे ढेले फेंककर मारना, *under the ~* समाधि[F]में, कब्र[F]में।

**sod**[2] n. (ग्रा०) लौंडेबाज।

**soda** सो'डॅ n. विक्षार, सोडियमका क्षारपदार्थ, खार, (रसा०) **सोडा**; (*~-water* भी), खारा पानी, सोडावाटर (*have some brandy & ~*); ~-fountain पात्र, जिसमें सोडा रखा जाता है; स्टोर जहाँ यह पात्र रहता है ⊙;
~-ash, ~ bleach, ~ caustic, ~ clay, ~ crystals, ~ glass, ~-granite, ~-lake, ~-lime, ~ mica, ~-potash, ~-scone.

**sodality** सॅडै'लिटि n. धार्मिक संगठन या भ्रातृत्व; साथ; भाईचारा, बिरादरी[F]।

**sodden** सॉ'डॅन् १. v.t. & i. आर्द्र या तर होना या करना; कुचकुची (रोटी[F]) होना या बनाना; हतबुद्धि करना; २. a. आर्द्र, सिक्त, क्लिन्न, खूब भीगा हुआ या पानी सोखा हुआ, तर, तरबतर, कच्ची, भारी और कुचकुची, अधपकी (रोटी[F]); नित्य मद्यपानके कारण हतबुद्धि, शक्तिहीन, निष्क्रिय, जड़, भोंदू, सुस्त, सुस्त।

**soddenness** –नि स् n. आर्द्रता[F], सिक्तता[F], क्लिन्नता[F], गीलापन; कच्चापन, कुचकुचापन; (अधिक मदिरापानके कारण) बुद्धिहीनता[F], जड़ता[F]।

**sodic** सो'डिक् a. वैक्षारिक, विक्षारीय, सोडियम-सम्बन्धी।

**sodium** सो'डिॲम् n. क्षारातु, सोडा, नमक तथा अन्य पदार्थोंमें पाया जानेवाला एक सफेद मुलायम धातु-तत्त्व, T.;
~ acetate, ~ borate, ~ carbonate, ~ chloride, ~ citrate, ~ formate, ~ glycolate, ~ methylate, ~ mica, ~ nitrate, ~ phosphate, ~ propionate, ~ silicate, ~ sulphate, ~ sulphite, ~ tartrate, ~ tongs.

**sodoku** सोडोकू n. सोडोकू (मूषिक दंशज जापानी बुखार)।

**sodom** सोडोम् n. व्यभिचारगृह।

**sodomite** सॉ'डॅमाइट् n. लौंडेबाज, गुदमैथुनी।

**sodomitical** –मि'टिकॅल् a. अप्राकृतिक व्यभिचारी, गुदमैथुन-पर, बच्चेबाज, लौंडेबाज; अप्राकृतिक व्यभिचारी-विषयक, गुदमैथुनपर-सम्बन्धी, बच्चेबाजका, लौंडेबाजका।

**sodomy** –डॅमि n. पुंमैथुन, **गुदा-मैथुन**, बच्चेबाजी[F], लौंडेबाजी[F]।

**soever** सोए'वॅर् suf. कितना भी, कहीं भी, कोई भी (*how great ~ it may be*)।

**sofa** सो'फॅ n. प्रतल्प, पर्यंक, सुखासन, कई लोगोंके बैठनेका बड़ा गद्दा या कोच, सोफा।

**soffioni** –फ़िॲनी n. ज्वालामुखी वाष्प-रन्ध्र, (रसा०) **उद्‌वाष्प**, T.

**soffit** सॉ'फ़िट् n. छज्जे, बारजे, महराब आदिका नीचेका तल या निचली सतह[F]; पेंदा, (यन्त्र०) **तला**।

**sofi** सोफ़ि n. = SUFI.

**sofism** –फ़िइज़्म् n. = SUFISM.

**S. of S.** Superintendent of Stamps.

**soft*** सॉफ़्ट्' १. n. मूर्ख निर्बल व्यक्ति, सीधा आदमी, बेवकूफ आदमी, भोंदू, घोंघाबसन्त; २. a. मसृण, श्लक्ष्ण, चिक्कण, स्निग्ध, चिकना, (*~ skin*); सुकुमार, **मृदु**, (चि०) **कोमल**, मुलायम, लोचदार, लचकदार, लचीला, गुदगुदा, पिलपिला, (कृषि०) **नरम*** (*~ as butter*); मधुर, सुन्दर, मनोहर, शीतल, सुगन्धित, शान्तिप्रद, समशीतोष्ण, अतिक्त, मृदु, अच्छा, सुहावना (*~ air*); आर्द्र या नम, गलनशील या पिघलता हुआ, बरसाती (*~weather*); विनीत, सौम्य, शान्त, प्रशान्त, विनयी, नम्र, सदय, सहृदय, शिष्ट, मिलनसार, सम्मानपूर्ण, अभिवादनशील, रसिक, प्रेमी, ठण्डे मिजाजका; हलका, मन्द, धीमा, ठण्डा (*~ rain*); (पानीके सम्बन्धमें) सुपाच्य, मीठा, हलका; निरम्ल, अतिक्त, पाचक, मधुर, स्वादु, मीठा, हलका, मजेका (*~ claret*); शान्त, सरल, संन्यासियों जैसा, सादा, सूफियाना (*~ light*); हलके ढंगसे परिभाषित, शिथिल, ढीला, कच्चा (*~ outline*); मध्यम, अकर्कश, हलकी आवाज[F]का, धीमा,

मद्धिम (~ *music*); (ध्वनि०) सघोष (*b, g, d, are ~ mutes*), ऊष्म (*g is ~ in* gin); निष्क्रिय, शक्तिहीन, बलहीन, अबल, निर्बल, क्षीण, अशक्त, शिथिल, बुद्धिहीन, ढीला, कमजोर, जड़, सुस्त, पोला, महरा, जनाना (*the national character has gone ~*); निर्विघ्न, शान्तिपूर्ण, शान्तिमय, चुपका (~ *slumbers*); (ग्रा०) सुगम, सुकर, सरल, सहल, आसान, आरामका (*has a ~ job*); सहृदय, संवेदनाशील, सहानुभूतिशील, दयार्द्र, दयालु; नम्र, करुणाशील, रहमदिल, हमदर्दी रखनेवाला (*has a ~ heart*); int. (प्रा०) शान्त ! चुप !; कुछ तो ठहरिये, जरा रुकिये; ~ chancre (चि०) उपदंश, रतिजमृदुव्रण; **मृदु उपदंश व्रण**; ~ corn अँगूठोंके बीचका मुलायम घट्ठा ~ currency सुलभ मुद्रा^F^; ~ drink (बोल०) मद्यरहित पेय, वेनशेका शर्बत आदि; ~ goods हलका माल, कपड़े आदि; ~ hail कच्चे ओले; ~-headed, ~-witted झक्की, सनकी, खब्ती; बुद्धू, भोंदू; ~hearted प्रेमवार्ता^F^, कोमलहृदय, दयालु, रहमदिल; ~-heartedness कोमलहृदयता^F^, रहमदिली^F^, नरमदिली^F^; ~ job **आरामकी नौकरी**^F^,~money **अस्थिर मुद्रा**^F^,**कागजी मुद्रा**^F^; ~ nothings प्रेमवार्ता^F^, प्रेमभरा वार्तालाप, प्यारकी बातें^F^, रसीली बातें^F^; ~ palate मांस-तालु, (कृषि०) **मृदु तालु**, (चि०, कृषि०) **कोमल तालु**; ~-pedalled ⊙ हल्केसे छुआ हुआ; ~ tack (नौवि०) रोटी^F^; ~ wicket गीली भूमि^F^ (क्रिकेटमें);

~-armed, ~-backed, ~ ball, ~ bast, ~-bedded, ~-bellied, ~-bodied, ~-boiled, ~brained, ~ climber, ~ coal, ~-coated, ~ coke, ~ commissure, ~ component, ~ crown, ~ currency, ~ dough, ~ eyed, ~-finned, ~ fire, ~ focus, ~-furred, ~ glass, ~-headed, ~ iron, ~ like, ~ matrix, ~ money, ~ palate, ~ paraffin, ~ pencil, ~ quality, ~ radiation, ~-rayed, ~ rine, ~ roe, ~ rot, ~ rush, ~-shelled, ~ shield fern, ~ solder, ~ sore, ~-spoken, ~ steel, ~ tack, ~ tortoise, ~ variety, ~ virtue, ~ waste, ~ water, ~ wheat, ~ wood, ~-wooded.

**soften** सॉ'फ़्न् v.t. & i. मृदुकरण करना या होना, मृदु करना या होना, समशीतोष्ण करना या होना, कोमल करना या होना, मुलायम या नरम करना या होना; पिलपिला करना या होना (~ *up* भी); बम गिराकर सेना^F^की रक्षाशक्ति^F^को घटाना या कम करना; लाघव करना, लघु करना या होना, कम या हलका करना या होना ।

**softener** –नॅर n. (चि०) **मृदुकर**, मृदुकारी, मुलायम या कोमल बनानेवाला; बम गिराकर सेना^F^की रक्षात्मक शक्तियों^F^को घटानेवाला ।

**softening** –निंग् n. (रसा०) मृदुकरण, मृदुभवन, शान्तिकर, शमक; ~ *of the brain, spinal cord*, विकृति^F^ या विकारजनित मृदुभवन, मृदुकरण (कठोर जलका) ।

**softish** सॉफ़्'टिश् a. शान्त-सा, आमृदु, कोमल-सा, मुलायम-सा ।

**softling** –ट्'लिंग् n. स्त्रैण व्यक्ति, स्त्रैण पुरुष, स्त्री-जैसा पुरुष, हिजड़ा आदमी, जनखा ।

**softness** –निस् n. मार्दव, सुकुमारता^F^, मृदुता^F^, मसृणता^F^, कोमलता^F^; मधुरता^F^, शीतलता^F^; सौम्यता^F^, नम्रता^F^, नर्मी^F^, मुलायमियत^F^; शिथिलता^F^; सुगमता^F^।

**softy** –टि n. & a. मूर्ख, क्षीण (व्यक्ति) ।

**sogginess** सॉ'गिनिस् n. आर्द्रता^F^, सिक्तता^F^, गीलापन, तरी^F^, सीलन ।

**soggy** –गि a. आर्द्र, सिक्त, (वन०) **अतिसिक्त**, गीला, तर, भीगा हुआ; मृदु, नरम ।

**soho** सॅहो' int. घोड़ेको शान्त करनेका शब्द, पुचकारने की ध्वनि^F^, बस, पुच-पुच ।

**soi-disant** (F) a. पाखण्डी, ढोंगी ।

**soigne** (F) a. सौष्ठवपूर्ण, उत्तम ।

**soil**[1] सॉएल्' n. (वन०) **मृद्**, **मृत्तिका**^F^, मृदा^F^, पृथ्वी^F^-का ऊपरी स्तर, (प्रा० भू०, कृषि०) **भूमि**^F^, (कृषि०, वन०, अर्थ०, प्रा० भूगोल) **मिट्टी**^F^, धरती^F^, जमीन^F^(*good ~*); प्रदेश, स्थलि^F^, स्थल; one's *native* ~ जन्मभूमि^F^, अधिभूमि^F^, मातृभूमि^F^, पितृभूमि^F^, पाँस, खाद, गोबर;

~ ablation, ~ acidity, ~ aeration, ~ aggregates, ~ air, ~ amelioration, ~ amendments, ~ analysis, ~ association, ~ auger, ~ bacteria, ~ base, ~ belt, ~ binder, ~ biology, ~ bodies, ~ borne, ~-building crops, ~ burning, ~ catena, ~ cement, ~ chemist, ~ chemistry, ~-classification, ~ colloid, ~ column, ~ component, ~ condition, ~ conductivity, ~ conservation, ~ conservationist, ~ consistance, ~ constituents, ~ cost value, ~ cover, ~ covering, ~-creep, ~ culture, ~-depleting crops, ~ description, ~ development, ~ drain, ~ drainage, ~ entry, ~ erosion, ~ evaporation, ~ exhaustion, ~ expectation value, ~ extension, ~ family, ~ fauna, ~ fertility, ~-fixation, ~ flow, ~ formation, ~-forming, ~-forming mineral, ~ framework, ~ fumigation, ~ gas, ~ genesis, ~ geologist, ~ group, ~ heat, ~ heterogeneity, ~ horizon, ~ humus, ~ improvement, ~ indicator, ~infection, ~-inhabiting, ~ inverting, ~ level, ~ loosening, ~ management, ~ mantle, ~ map, ~ mass, ~ material, ~ mechanics, ~ moisture,

**solder** सॉल्'डर्, सॉ'डर्ं १. n. सन्धक, सन्धा (रसा०) टाँका, राँगा, (रसा०) झाल, टाँकेका मसाला, धातु^F जोड़नेका मसाला; T.; (ला०) जोड़नेवाला, सीमेण्ट करनेवाला; २. v.t. सण्टंकन करना, (रसा०) टाँका लगाना, टाँका देना, जोड़ना, टाँकेसे जोड़ना, (रसा०) झालना; सोल्डर करना; soft ~ कम तापमें पिघलनेवाला मसाला या टाँका।

**soldered** –ड्ं a. सण्टंकित, (~ *coins*)।

**solderer** –रर् n. सण्टंकक; टाँका लगानेवाला।

**soldering** –रिंग् n. टाँका लगाना, टँकाई^F, झलाई^F।

**soldier** सोल्'जर १. n. (ग्रा० एवं ला०) सैनिक, शस्त्रधारी, शस्त्रधर, युद्धोपजीवी, योधा, भट, फौज^Fका सिपाही (*~s and sailors*); अनायुक्त या प्राइवेट सेनाधिकारी (*both officers and ~s*); श्रेष्ठ सेनापति, विशिष्ट योग्यताप्राप्त सेनाध्यक्ष (*a great ~*); (ग्रा०) (नौवि०) कामचोर आदमी, कामचोर मल्लाह; एक प्रकारकी लाल मछली^F; (*~ ant* भी) युद्धप्रिय पिपीलिका^F; लड़ाकू चींटी^F या दीमक^F; (*~ beetle* भी) एक प्रकारका लाल विषैला कीड़ा; (*~ crab* भी) एक प्रकारका जहरीला केकड़ा; २. v. i. सैनिकका आचरण करना, फौज^Fमें नौकरी^F करना, फौजी सिपाहियोंकी भाँति काम करना, सिपाहीगीरी^F करना; (नौवि०, ग्रा०) कामसे भागना या बचना, कामसे जी चुराना; red ~ शूकर-रोग, सुअरोंका रोग;
~ home, ~ park, ~ ticket.

**soldiering** –रिंग् n. सैनिकता^F, शस्त्रधारिता^F, शस्त्रधरता^F, युद्धोपजीविता^F, सिपाहीगीरी^F (*go, tired of, ~*); (श्रम०) कामचोरी^F।

**soldierlike** –र्‌लाइक् a. सैनिकवत्, सैनिक-सदृश, फौजी सिपाही-जैसा; शूर, वीर, सूरमा-सा।

**soldiership** –शिप् n. सैनिकत्व, सिपाहीगीरी^F; सैनिक गुण, सैनिकपद, रणकौशल, युद्धचातुर्य।

**soldiery** –रि n. सैन्यसमूह, सैनिकदल, सेना^F, बल, सैन्य, सैनिकवर्ग, फौजी सिपाहियोंकी टुकड़ी^F (*a wild ~*); (किसी राज्यके किसी एक कमानके) सैनिक, सिपाही, सिपाही लोग।

**soldo** सॉल्'डॆ n. (pl. *-di*) सोल्डो (इटलीका एक सिक्का)।

**sole**[1] सोल्' १. n. पादतल, नितल, पैरका तलवा; जूतेका तला या तल्ला (*~ channel, leather*); किसी वस्तु^Fका तलभाग या आधार, अधोभाग, नीचेका भाग, तला, (नौवि०) तल (*~ pick*), पेंदा, पेंदी^F; २. v.t. जूतेमें तल्ला लगाना।

**sole**[2] n. चिपिटा^F, सामुद्रिक मत्स्य, एक प्रकारकी स्वादिष्ट खाद्यरूप चपटी मछली^F।

**sole**[3] a. अनन्य, एकल, एकमात्र, एकाकी, केवल, एक ही, निरा, सिर्फ (*his ~ reason is this*); (कानून) अविवाहित, कुमार, कुँवारा; (प्रा०) मित्रहीन, अकेला, बिना साथी-संगीका (*went forth ~*); ~ agent, ~ arbiter, ~ arbitrator, ~ bar, ~ bargaining, ~ charge, ~ corporation, ~ criterion, ~ judge, ~ officer, ~ pick, ~ plate, ~ risk, ~ tenant, ~ trader.

**solecism** सॉ'लि`सिज़्म् n. व्याकरण-भूल^F, व्याकरणिक अपप्रयोग, अशुद्ध प्रयोग, मुहावरेकी भूल^F; अशुद्धोच्चारण, लेखनकी भूल^F; शिष्टाचारोल्लंघन, संस्कार-च्युति^F, अनुचित व्यवहार, बेहूदगी^F, बदतमीजी^F।

**solecist** –सिस्ट् n. व्याकरण या भाषा-लेखनकी भूल^F करनेवाला, अनुचित-पद-प्रयोगकर्त्ता।

**solecistic** –'टिक् a. असंगत, अशुद्ध, अपप्रयोग या अशुद्ध प्रयोग-सम्बन्धी, गलत।

**solecistical** –कॅल् a. त्रुटिमयता, त्रुटियुक्त, अशुद्ध, गलत।

**solecize** –'लिसाइज़् v. i. अपप्रयोग करना, असंगत प्रयोग करना, अशुद्ध प्रयोग करना, गलत मुहावरा बोलना।

**soled** सोल्ड्' a. तल्लेदार, तल्ला लगा हुआ।

**solemn** सॉ'लॅम् a. (का०) सत्यनिष्ठ, धर्मसंस्कारयुक्त, सविधि, विधियुक्त, संस्कारसहित, पुण्य, पवित्र, औपचारिक, शास्त्रोक्त, रस्मी, बाजाब्ता (*~ sacrifice*); महान्, महत्त्वपूर्ण, बड़ा, गुरु, (का०) गम्भीर, अहम, भारी (*a ~ occasion*); प्रभावपूर्ण, चित्ताकर्षक, रहस्यात्मक रूपसे प्रभावशाली (*~ silence*); भक्तिमान्, भक्तिभावापन्न; उदात्त, शान्त, गम्भीर, धीर, विचारशील, सुचिन्तित, जँचातुला, संजीदा; धीरगति, मन्दगति, धीमी चालका (*~ music*); आडम्बरपूर्ण, दिखावटी; गम्भीरतापूर्ण या महत्त्वपूर्ण; शानदार, ठाठदार, फीका (*put on a ~ face*); ~ declaration सत्योक्ति^F; (का०) सत्यनिष्ठा^Fसे घोषणा^F, दृढ़ संकल्पसे घोषणा^F, ~ war घोषित युद्ध।

**solemnity** सॅलॅ`म्'निटि n. पुण्यक्रिया^F, विधि^F, धर्मकर्म, धार्मिक संस्कार, धार्मिक क्रिया^F या अनुष्ठान, कर्मकाण्ड, उत्सव, समारोह, तीज-त्यौहार, रस्म^F; गौरव, महत्ता^F, महानता^F, बड़ाई^F, अहमियत^F; पवित्रता^F; गाम्भीर्य, गम्भीरता^F, गुरुता^F, धीरता^F; बाह्याडम्बर, आडम्बरपूर्णता^F।

**solemnization** सॉलॅम्नाइज़े'शॅन् n. विधिवत् सम्पादन, समारम्भ, समारोह, यथाशास्त्र अनुष्ठान, उत्सव या त्यौहार मनानेकी क्रिया^F, धूम-धाम^F; गौरवीकरण, गौरवदान, बृहत्तीकरण, महत्त्वप्रदान।

**solemnize** –'लॅम्नाइज़् v.t. (पर्व, उत्सव आदि) मनाना; (विवाह-संस्कारको) विधिवत् सम्पादित करना, सम्पादन करना, समारम्भ करना, औपचारिक रूपसे पूरा करना, (विवाह) संस्कार करना, यथाशास्त्र अनुष्ठान करना, धूमधाम^Fसे मनाना; गौरवान्वित करना, गम्भीर या महत्त्वपूर्ण बनाना, अहमियत^F या संजीदगी^F पैदा करना।

**solemnizer** –ज़र् n. अनुष्ठानकर्त्ता, सम्पादनकर्त्ता, (विवाह-संस्कारका) विधिवत् सम्पादक, समारम्भक, यथा

~ morphology, ~ mulch, ~ nitrogen, ~ organisms, ~ particle, ~ permeability, ~ phase, ~ physicist, ~ physics, ~ pipe, ~ population, ~ porosity, ~ preparation, ~ profile, ~ protection wood, ~ reaction, ~ rental, ~ residual, ~ root, ~ sample, ~ science, ~ scientist, ~ separates, ~ series, ~ sickness, ~ stabilization, ~ structure, ~ surface, ~ survey, ~ temperature, ~ texture index, ~ thermograph, ~ units, ~ ventilation, ~ volume, ~ water.

**soil²** १. n. कलुष, मलिनता^F, गन्दगी^F; कलंक, धब्बा, गन्दा निशान, दाग; २. v.t. & i. भ्रष्ट करना, दूषित या मलिन करना, मैला करना, गन्दा करना, बिगाड़ना, धब्बे लगाना, खराब कर देना, पलीद करना; (प्रा०) मलिन या मैला हो जाना, गन्दा हो जाना, धब्बे पड़ना।

**soil³** v.t. ढोरोंको हालकी कटी हुई हरी-हरी घास^F खिलाना, ताजी घास^F चराना।

**soiled** –ल्ड् a. भूमि^Fका, मिट्टी^Fका; कलुषित, मलिन, दूषित (~ *linen*)।

**soiling** –लिंग् n. मिट्टी^F तैयार करना, खाद^F मिलाना; मैला करना।

**soilless** –लिस् a कलंकहीन, बिना धब्बेके, बेदाग।

**soilure**–ल्युअर् n. अंक, चिह्न, धब्बा, निशान; आपूर्ति^F, अपवित्रीकरण।

**soiree** स्वा'रे n. सान्ध्यसमिति^F, सन्ध्याकालीन समारोह, सायंकालीन उत्सव, सान्ध्यसभा^F, शाम^Fका सम्मेलन या जलसा;

**sojourn** स(सॉ)'जर्न् १. n. अल्पवास, अवस्थान, प्रवास, थोड़े दिनका बसेरा, डेरा, दौरा, सैर^F; पड़ाव; २. v.i. प्रवासी होना, प्रवास करना; अल्पवास करना, चार दिनके लिए रहना, डेरा डालना, थोड़े दिनका बसेरा या पड़ाव करना।

**sojourner** –नर् n. प्रवासी, यात्री, अवस्थायी आगन्तुक, परदेशी, थोड़े समय बसेरा करनेवाला।

**sojourning** –निंग् n. अवस्थान, यात्रा, प्रवास।

**sojournment** –न्-मॅन्ट् n. अल्पवास, प्रवास, बसेरा, डेरा, दौरा, सैर, पड़ाव।

**soke, soc** ○सोक्, सॉक् n. स्थानीय न्यायालयाधिकार, स्थानीय पंचायत बुलानेका अधिकार; न्यायपीठ।

**sol.** solution.

**sol.** (or solr.) Solicitor.

**sol¹** सॉल्' n. (हास्य०) रवि०, सूर्य, सूरज।

**sol²** n. (संगीत) यूरोपीय संगीतके अष्टकका पंचम स्वर; (रसा०) द्रलेयन, विलयन, (रसा०, चि०) **विलय**, T.

**sol³** n. फ्रांसीसी टका या अधन्नी^F।

**sola** सो'लॅ n. गामेदार डण्ठलका उष्णप्रदेशीय दलदली पौधा, खुखड़ी, सोला; (अर्थ०) एकल (हुंडी); २; (int.) है; ~ **hat** सोला टोपी^F।

**solace** सॉ'लॅस् १. n. उपशम, उपश्रम, प्रबोध, सान्त्वना^F, शान्ति^F, क्लेशापहरण, शोकशान्ति^F, आश्वासन, विश्रान्ति^F, ढाढ़स, धैर्य, धीरज^F, आराम, दिलासा, खातिरदारी^F (संकट या निराशा^F या क्लान्ति^Fके समयमें) (*found ~ in religion*); २. v.t. सान्त्वना^F देना, ढाढ़स बँधाना, दिलासा^F देना, खातिरदारी^F करना; ~ *oneself with* शान्ति^F पाना, संकटमें अपने-आपको धीरज देना; मन बहलाना, जी बहलाना।

**solacement** –मॅन्ट् n. उपशमन, उपश्रमण, प्रबोधन, सान्त्वन, शान्तिप्रदान, आश्वासन, विश्रान्ति^F, ढाढ़स, दिलासा।

**solanaceous** सोलॅने'शॅस् a. आलूकी जाति^Fका।

**solan(-goose)** सो'लॅन्(-गूज़्) n. पहाड़ी बतख^F, हंस।

**solano** सोला'नो n. **सोलानो**^F, लू^F (भूमध्यसागरमें बहनेवाली गरम दक्षिण-पश्चिमी हवा^F), T.

**solar** सो'लॅर् a. **सौर, सूर्य–**, सूर्य-सम्बन्धी, सूर्यविषयक, सूर्य द्वारा नियमित (~ *day*); ~ myth सूर्यपुराण, सूर्यकथा^F, ~ plexus सूर्यप्रतान, सूर्यचक्र, सौर चक्र, सूर्यजंघिका^F, स्नायुवर्तुल, स्नायुगुच्छ, आमाशयके पीछेकी तन्त्रिका^F जालिका^F; ~ system सौर संहति^F, सौरजगत्, **सौरमण्डल**; ~treatment **सौरोपचार, धूपोपचार**; ~ activity, ~ apex, ~ atmosphere, ~ climate, ~ compass, ~ constant, ~ cooker, ~ corona, ~ cycle, ~ day, ~ eclipse, ~ flare, ~ heat, ~ hour, ~ microscope, ~month, ~ motion, ~ noise, ~ parallax, ~ physics, ~ plexus, ~ prominence, ~ radiation, ~ salt, ~ spectrum, ~ system, ~ tide, ~ time, ~ treatment, ~ variation, ~ year.

**solarism** –रिज़्म् n. सौरवाद, सूर्यपुराणवाद, सूर्य-सम्बन्धी पौराणिक कथाओंमें आस्था^F।

**solarist**–रिस्ट् n. सूर्यपुराणवादी, सूर्य-कथाओं^Fमें विश्वासी व्यक्ति।

**solaristics** –टिक्स् n. सौरिकी^F, सूर्यविज्ञान।

**solarium** सॅलेअ'रिॲम् n. (चि०) सूर्य-स्नानगृह; सूर्यस्नान; सूर्य घड़ी^F।

**solarization** सोलॅराइज़े'शॅन् n. (रसा०) **सौरीकरण**, सूर्यकी किरणों^Fसे नाश, अधिक प्रकाशके कारण बिगाड़ या बिगाड़नेका कार्य; (चि०) सूर्योपस्थान, सूर्योपस्थापन, उपचारके लिए धूपका उपयोग करना।

**solarize** –लॅराइज़् v.t. & i. (फोटो०) अधिक समयतक धूप^Fमें रखनेके कारण बिगड़ जाना या बिगाड़ देना, धूप^Fमें खराब कर देना, सूर्यकी किरणों^Fसे नष्ट करना या नाश होना।

**solatium** सॅले'शिॲम् n. क्षतिपूरण, क्षतिपूर्ति^F, सन्तोष या मुआवजेके लिए दी हुई वस्तु^F, हर्जाना।

**sold** सोल्ड् a. विक्रीत (~ *book*), SELL का भू०कृ०।

**soldanella** सॉल्डॅने'लॅ n. नीलरक्त, नीलाभ रक्त, नीलाभ अरुण, अरुणाभ नील।

-शास्त्र अनुष्ठाता।

**solemnly** –म्‌'लि a. प्रतिज्ञापूर्वक, (का०) **सत्यनिष्ठा**^F^-**से**; सत्यभावसे।

**solemnness** –निॅस्‌ n. संस्कारयुक्तता^F^, धार्मिकता^F^, औपचारिकता^F^; चित्ताकर्षकता^F^; =SOLEMNITY.

**solen** सो'लॅन्‌ n. क्षुरपुटी^F^, नली मछली^F^।

**soleness** सोल्'निॅस्‌ n. अनन्यता^F^, एकलता^F^, एकमात्रता^F^, एकाकीपन, केवलता^F^, अकेलापन।

**solenoid** सो'ले॑नाएॅड्‌ n. (भौ०) **परिनालिका**^F^, T.

**soleus** सॅली'अॅस्‌, सो'लिअॅस्‌ n. (चि०) **पिण्डिका**^F^।

**sol-fa** सॉल्‌-'फ़ा १. n. =SOLMIZATION; २. v.t. & i. =SOLMIZE.

**solfatara** सॉल्फ़ॅटा'रॅ n. ज्वालामुखी-स्फोट, ज्वालामुखी-विस्फोट।

**solfeggio** सॉल्फ़े॑'जो n. (pl. *-gi*) =SOLMIZATION.

**Sol. Gen.** Solicitor-General.

**solicit** सॅलि'सिट्‌ v.t. & i. अध्येषण करना, अभ्यर्थना^F^ या अनुनय^F^ करना, अनुरोध या निवेदन करना, आग्रह करना, (का०) **याचना**^F^ **करना**, विनती^F^ करना, प्रार्थना^F^ करना, मिन्नत^F^ करना, अर्ज करना, दरख्वास्त करना, अपील^F^ करना (*we ~ you for your custom*); अनुरोधपूर्वक याचना^F^ करना, बड़ी उत्सुकता^F^के साथ माँगना, हीनता^F^ प्रकट करते हुए माँगना, ढूँढ़ना, खोजना चाहना (*~ favours*); सार्वजनिक स्थानमें (किसी व्यक्तिको वेश्याका) रिझाना, लुभाना।

**solicitant**[1] –टॅन्ट्‌ n. अध्येषक व्यक्ति, अभ्यर्थक व्यक्ति, अनुनेता, निवेदक व्यक्ति।

**solicitant**[2] a. अध्येपक, अभ्यर्थक, अनुनेता, निवेदक।

**solicitation** –टे'शॅन्‌ n. अध्येषणा^F^, सानुनय प्रार्थना^F^, अनुरोध, याचना^F^, आमन्त्रण, विनती^F^, मिन्नत^F^, माँग^F^, दरख्वास्त^F^; उत्कण्ठा^F^, चाह^F^; रिझाव; लुभाव।

**solicited** –'सिटि॑ड्‌ a. (राज०) **प्रार्थित**।

**solicitor** –टॅर्‌ n. (क०) याचक, निवेदक, प्रार्थी, मिन्नत या दरख्वास्त करनेवाला; वादेक्षक, अनुप्रार्थी, उपवकील, प्रतिवक्ता, मुख्तार, **सोलिसिटर** (कानून); पक्ष-प्रचारक⊙, कनवेसिंग करनेवाला; S~-General महावादेक्षक, महा-अनुप्रार्थी, (का०) **महान्याभिकर्ता**, **सोलिसिटर जनरल**।

**solicitorship** –शिप्‌ n. याचकता^F^, निवेदकता^F^, प्रार्थिता^F^, आमन्त्रणकर्तृत्व; वादेक्षकता^F^, अनुप्रार्थिता^F^, वकीली^F^, मुख्तारगीरी^F^, सोलिसिटरी^F^।

**solicitous** –टॅस्‌ a. (*about, concerning, for* के साथ भी) अत्यभिलाषी, इच्छुक, आतुर, उत्कण्ठित, लालायित करनेके लिए उत्सुक, तत्पर, आमादा; व्यग्र, आकुल; चिन्तित, उद्विग्न, चिन्ताक्रान्त, व्याकुल।

**solicitousness** –निॅस्‌ n. अत्यभिलाषिता^F^, इच्छुकता^F^, आतुरता^F^, उत्कण्ठा^F^, लालायितता^F^, उत्सुकता^F^, तत्परता^F^, लीनता^F^, आमादा होना; व्यग्रता^F^, आकुलता^F^, चिन्तितता^F^, उद्विग्नता^F^, चिन्ताक्रान्ति^F^, व्याकुलता^F^, चिन्ता^F^, फ़िक्र^F^।

**solicitude** –ट्यूड्‌ n. उत्सुकता^F^, उत्कण्ठा^F^, आतुरता^F^, खाहिशमन्दी^F^, तीव्र इच्छा^F^; आकुलता^F^, व्यग्रता^F^, उद्वेग, उद्विग्नता^F^, चिन्ता^F^, बेचैनी^F^, परेशानी^F^।

**solid*** सॉ'लिड १. n. संघात, घनपिण्ड; (रेखा०) **घन**, सान्द्र, **घनाकृति**^F^; २. a. (रसा०, भौ०) **ठोस***, ठोस पदार्थका; समग्र, सम्पूर्ण, अशून्य, अखण्ड, अविच्छिन्न, एक-सा, पूरा-पूरा, बिना किसी भीतरी खोल या कटावके, भरा हुआ (*~ sphere* or *ball*); (ग० ज्या०, स्थितिवि०) घन, सान्द्र, स्थायी आकारका, घना, स्थूल, कठिन, कठोर, अतरल, अचल, भारी, कड़ा, टिकाऊ (*~ food*); सुगठित, पुष्ट, सुदृढ़, पक्का, गठा हुआ, मजबूती^F^से बना हुआ, मजबूत (*~ house*); शुद्धरूप, एकसदृश, एकरूप, एक समान, बिल्कुल एक-सा, एकमेल, खालिस (*of ~ silver*); घनाकृतियों^F^से सम्बन्धित; यथार्थ, अकृत्रिम, अकल्पित, युक्तियुक्त, तर्कसंगत, साधार, आधारयुक्त, प्रमाणित, सच्चा, विश्वसनीय, सत्य, वास्तविक, सही, ठीक, असली, भरोसेका, माकूल (*~ arguments*); ~ man समृद्ध, सम्पन्न; समझदार किन्तु कम तेज आदमी; *go* or *be ~ for* संगठित होना, एकताबद्ध होना, पक्षमें एक होना;

~ angle, ~ body, ~ cone, ~ cylinder, ~ drawn, ~ floor, ~ geometry, ~ hemisphere, ~ injection, ~ newel, ~ paraffin, ~ phase, ~ pulley, ~ shell, ~ solution, ~ spere ~ square, ~ state.

**solidarism** ⊙–डॅरिज़्म्‌ n. (अर्थ०) **समेकतावाद**।

**solidarity** –डै'रिटि n. सामाजिकता^F^, समाजबन्धन; संघटन, संगठन, अन्योन्याश्रय, पारस्परिक निर्भरता^F^, समस्वार्थता^F^, ऐक्य, (दर्श०) **समैक्य**, ऐक्यभाव, एकता^F^।

**solidary** –'लिडॅरि a. संघटनात्मक, अन्योन्याश्रय-सम्बन्धी, ऐक्यभावयुक्त, परस्पराधीन, समस्वार्थमय, एकतापूर्ण।

**solidifiable** सॅलि'डिफ़ाइअॅबॅल्‌ a. सान्द्रीभाव्य, सान्द्रीकरणीय, घनीकरणीय, दृढ़ीकरणीय; ठोस बनाने योग्य, पक्का करने लायक़।

**solidification** –फ़िके'शॅन्‌ n. सान्द्रीभाव, सान्द्रीकरण, (रसा०) **संपिण्डन**, (प्रा० भू०) सपिण्डीकरण, **घनीकरण**, दृढ़ीकरण, कठिनीकरण, (रसा०, भौ०) **जमना**, **जमाना**, **ठोस बनाना**; घनत्व, ठोसपन।

**solidified** ⊙–'डिफ़ाइड्‌ a. सान्द्रित, संपिण्डित, ठोस किया हुआ।

**solidify** –फ़ाइ v.t. & i. घन बनाना, **ठोस बनाना**, ठोस करना या होना, दृढ़ बनाना, पक्का करना या होना, घना या मजबूत करना, (रसा०) **जमना**, **जमाना**।

**solidism** सॅलि'डिज़्म्‌ n. घनत्ववाद, ठोसवाद, ऊतिघनत्ववाद (वह सिद्धान्त कि सभी रोग ऊतियों^F^की घनता^F^-के कारण होते हैं)।

**solidist** –डिस्ट्‌ n. घनत्ववादी, ऊतिघनत्ववादी, ठोसवादी।

**solidity** –डिटि n. (शिक्षा०) **घनता**F, घनत्व; काठिन्य, कठिनताF, अतरलताF, सान्द्रताF, **ठोसपन**, कठोरताF, कड़ापन; सुदृढ़ताF, मजबूतीF; शुद्धताF, एकरूपताF, एकसापन; शुद्धरूपताF, प्रामाणिकताF, साधारत्व, विश्वसनीयताF, सचाईF।

**solidness** सॉ'लिड्'-निॅस् n. घनपिण्डताF; घनताF, सान्द्रताF, घनाकृतित्व; ठोसपन; समग्रताF, सम्पूर्णताF, अखण्डताF, अविच्छिन्नताF, दृढ़ाकारिताF, कठिनताF, कठोरताF, अतरलताF, अचलताF, भारीपन, कड़ापन, टिकाऊपन; दृढ़ताF, सुदृढ़ताF, सुगठितताF।

**solidungular, -ate** सॉलिडन्'ग्यूलॅर्, -ॲट् aa. ठोस खुर (सुम) वाला, घोड़ेकी जातिFका।

**solidus** सॉ'लिडॅस् n. (pl. *-di*) (इति०) **सॉलिडस** (एक रोमी मुद्राF)।

**solifidian** सोलिफि'डिॲन् n. एकविश्वासवादी, (इस सिद्धान्तको माननेवाला कि मुक्तिF विश्वासमात्रसे मिल जाती है)।

**solifluction** सोलिफ्लॅक्'शॅन् n. (प्रा० भू०) **भूमि-सर्पण, मिट्टीFका सर्पण**।

**soliloquist** सॅलि'लॅक्विस्ट् n. स्वगतभाषी, स्वगत-भाषणकर्त्ता, अपने-आपसे बातेंF करनेवाला।

**soliloquize** –क्वाइज् v. i. स्वगत भाषण करना, अपने-आपसे बातेंF करना।

**soliloquy** –क्वि n. स्वगत, स्वगत वचन, स्वगत भाषण, स्वगत उक्तिF, स्वगत कथन, आत्मभाषण, आत्मगत भाषण, आप ही आप बातेंF करना, खुदकलामीF।

**soling** सो'लिंग् n. (स्था०) **रोड़ा भराईF**; (परि०) **आधार**, T.

**soliped** सॉ'लिपे'ड् १. n. ठोस खुरवाला पशु; २. a. ठोस खुरका, बिना चिरे हुए खुरवाला; घोड़ेकी जातिFका।

**solipsism** सॉ'लिप्सिज़्म् n. अहंवाद, सर्वाहंवाद, आत्मवाद, आत्मज्ञानवाद, सीमितज्ञानवाद।

**solipsist**[1] –सिस्ट् n. अहंवादी, आत्मवादी, आत्मज्ञानवादी, (यह सिद्धान्त कि भौतिक ज्ञान मिथ्या है)।

**solipsist**[2] a. अहंवादी, आत्मवादी, आत्मज्ञानवादी, भौतिक ज्ञानको मिथ्या माननेवाला।

**solisequious** सोलिसी'क्विॲस् a. (वन०) सूर्यानुसारी, सूर्यानुयायी।

**solitaire** सॉलॅटेॲर्' n. निःसंग व्यक्ति; एकान्तवासी, वैरागी, संन्यासी; केवल एक रत्न या नगवाला आभूषण, कर्णफूल, बुन्दा; कमीजFका एक नगवाला बटन; कमीजFके कफोंके जुड़े हुए बटन; विमन्दा, (पश्चिमी द्वीपसमूह और अमेरिकाका एक प्रकारका गायक पक्षी); पटियापर गोलियोंF-से खेलनेका एक व्यक्तिका खेल; एक व्यक्तिके खेलनेका ताशका एक खेल।

**solitarian** –लिटेॲ'रिॲन् n. एकान्तवासी; एकांतसेवी, संन्यासी, वैरागी, यती, साधु।

**solitariness** –'लिटॅरि'निॅस् n. एकान्तताF, ऐकान्तिकताF, एकमात्रताF, एकाकीपन, अकेलापन, विजनताF, निर्जनताF, निस्संगताF, मित्रहीनताF, सूनापन, तनहाईF।

**solitary** –रि १. n. एकान्तवासी व्यक्ति, एकान्तवासी योगी, यती, संन्यासी, वैरागी; २. a. एकान्त, एकान्त-सेवी, एकान्तवासी, **एकल**, एकाकी, मित्रहीन, निःसंग, (जीव०) **एकचर**, (~ *phase*); संगहीन, निर्जन, विजन, असहाय, निभृत, विविक्त, सुनसान, (रसा०) **एकमात्र**, केवल एक, अकेला रहनेवाला, (रसा०) **अकेला**, एक ही (*a ~ life, valley*); परित्यक्त; ~ ants, bees, etc. एकान्तजीवी पिपीलिकाF, चींटा या मधुमक्खीF; ~ confinement एकान्त संसीमन, (क़ा०) **एकान्त परिरोध, एकान्त कारावास,** एकान्त बन्दीकरण, एकाकी कारावास, नजरबन्दीF, एकान्तवासका दण्ड, तनहाईFकी सजाF;

~ cell, ~ flower, ~ phase, ~ wave.

**solitude** –ट्यूड् n. एकाकीपन, एकमात्रताF, एकान्तताF, ऐकान्तिकताF, अकेलापन; निःसंगताF, सूनापन; एकान्त-वास, शून्य स्थल, (दर्श०) **एकान्त**, सूना स्थान, निर्जन स्थान, सुनसान।

**solivagant** सोलि'वॅगॅन्ट् a. एकान्तचारी, एकाकी पर्यटक, अकेला घूमनेवाला आवारा।

**solivagous** –गॅस् a. = SOLIVAGANT.

**sollar** सॉ'लॅर् n. छदि-कक्ष, छतFका कमरा।

**sollecito** –लेसिटो adv. सावधानीFसे, होशियारीFसे; विचारतः, विचारपूर्वक, सोच-समझकर; युक्तियुक्तता, यथा-तथ्येन, समुचितरूपेण, ठीकमठीक, ठीक ढंगसे।

**solleret** सॉ'लॅरेट् n. पाद-कवच।

**solmizate** सॉल्'मिज़ेट् v.t. & i. सरगम सुनाना, स-रे-ग-म-प-ध-नीका अभ्यास करना।

**solmization** –ज़े'शॅन् n. सरगम बोलना, स-रे-ग-म-प-ध-नीका अभ्यास।

**solo** सो'लो n. (pl. *-s*) एक ही व्यक्तिके द्वारा गाये या बजाये जाने योग्य कण्ठ्य या वाद्य गीत, एकक संगीत, **एकाकी, सोलो** (~ *passage*); एक प्रकारका ताशका खेल; अकेले खेलनेके दूसरे खेल; उपर्युक्त एकाकी खेलमें पाँच हाथोंको जीतनेकी घोषणाF या खेल; (विमानचालन) एकाकी उड़ानF, निस्संग उड़ानF, अकेली उड़ानF; (a. & adv.) एकाकी, निस्संग, अकेला, अकेलेमें, तनहा (*a ~ flight*)।

**soloist** –इस्ट् n. एक संगीतकार या वादक, सोलो गाने या बजानेवाला।

**Solomon** सॉ'लॅमॅन् n. सुलेमान, बुध, सयाना आदमी।

**solonetz** –नेज़ n. (कृषि०) **क्षार मिट्टीF**, T.।

**solstice** सॉल्'स्टिस् n. अयन, अयनसन्धिF, अयनकाल; (उन दो समयोंमेंसे कोई एक जब कि सूर्य भूमध्यरेखाFसे सर्वाधिक दूरीFपर होता है और ऐसा प्रतीत होता है मानों वहाँ रुक गया हो); (प्रा० भू०) **संक्रान्ति**, (प्रा० भू०, गणि०) **अयनान्त**, क्रान्तिकाल; (*solstitial point* भी) उत्तरी या दक्षिणी अयन-सीमाF, अयनान्त, अयन-बिन्दु; summer ~ कर्क संक्रान्तिF, उत्तरायण; ११ जून के आस-पास; winter ~ मकर संक्रान्तिF, दक्षिणायन;

२२ दिसम्बरके आसपास।

**solstitial** –टि'शल् a. अयनकालिक, अयनान्त-सम्बन्धी, अयनान्त (~ *colour*, ~ *point*)।

**solubility** सॉल्यूबि'लिटि n. (रसा०, भौ०) **विलयशीलता^F, विलेयता^F, घुलनशीलता^F**, गलाव, घुलाव;
~ apparatus, ~ curve, ~ effect, ~ index, ~ product, ~ vessel.

**solubilize** –'ल्यूबॅलाइज़् v.t. (रसा०) **विलेय करना**।

**soluble** –ल् a. (रसा०) **विलेय, विलयशील**, द्राव्य, द्रवणीय, घुलनशील; गलाने योग्य, घुलने-घुलाने योग्य (~ *constituents, starch*); समाधानीय, समाधान करने योग्य, सुलझाने योग्य, हल करने लायक;
~ ash, ~ constituents, ~ glass, ~ problem, ~ salt, ~ starch.

**solubleness** –निॅस् n. विलेयता^F, विलेयत्व, द्राव्यता^F, द्रवणीयता^F, घुलनशीलता^F, घुलनयोग्यता^F; समाधानीयता^F, समाधान किये जानेकी योग्यता^F, सुलझाये जानेकी योग्यता^F, हल करने लायक होना।

**solum** सो'लॅम् n. भूमि^F, मिट्टी^F, जमीन^F; भूभाग, भूखण्ड, T.।

**solus** सो'लॅस् pred. a. एकाकी, निःसंग, संगहीन, अकेला (*enters king* ~)।

**solute** सल्(ल्यू)ट्' १. n. विलयित पदार्थ, द्रवित पदार्थ, घुलित पदार्थ, घुली हुई चीज^F; २. a. (रसा०, भौ०) **विलेय**, विलयित, **विलयशील**।

**solution** सॅल्(ल्यू)'शॅन् १. n. समस्या^F, प्रश्न, सन्देह, कठिनाई^F, (ग०) (पहेली^F आदिका) **समाधान, साधन**, सिद्धि^F; व्याख्या^F, विवृत्ति^F, उपपत्ति^F, फल, पूर्ति^F, सुलझाव, **हल; उत्तर**, पद्धति^F, जवाब, सूरत^F, तरीका; (चि०) **विलय**, विलोप, विलोपण, द्रवण, गलन; ऐक्य-निवारण, पृथक्करण, अलगाव, संयोगका उन्मूलन, घुलाव; द्रवणावस्था^F, घुलनावस्था^F, घोल (*held in* ~ etc.); द्रव, (कृषि०, भौ०, चि०) **घोल**, योग, घुला हुआ तरल और ठोस या गैस पदार्थ (*a* ~ *of alum*); (कृषि०, रसा०, चि०, भौ०) **विलयन** (~ *pressure*), द्रवण, गलन, घुलनेकी क्रिया^F; (पूर्णरूप *rubber* ~) रबर-घोल, सुलेशन, सलूशन; मुक्ति^F, मोक्ष, छुटकारा; भेदन, भेद, टूट-फूट^F; २. v.t. रबड़के घोल (सुलेशन) या एक प्रकारके गोंदसे लेप करना, ढँकना, गोंद चढ़ाना; mechanical ~ यांत्रिक घोल (जिसमें रासायनिक परिवर्तन न हो); ~ of continuity (शल्य०) अंगच्छेदन, स्नायुओं^Fका पृथक्करण, सम्बद्ध अंगको काटकर अलग करना; strong ~ प्रबल विलयन, कड़ा घोल (जिसमें घुलनेवाले पदार्थका अंश बहुत हो); weak ~ दुर्बल विलयन, कोमल घोल (जिसमें घुलनेवाले पदार्थका भाग थोड़ा हो); *his ideas are in* ~ अनिश्चित अवस्था^Fमें, डाँवाडोल स्थिति^Fमें।

**solutionist** –निस्ट n. व्यवसायी समस्यापूर्तिकर्ता, समाचारपत्रोंकी पहेलियों^Fका पेशेवर हल करनेवाला।

**solutive** सॉ'ल्यूटिव् a. विलेय, घुलनशील, गलानेवाला, घुला देनेवाला; विरेचक, दस्तावर।

**Solutrean, Solutrian** सॅल्यू'ट्रिॲन्, सॅल्'ट्रिॲन् a. पुराप्रस्तर-युग-सम्बन्धी, पूर्वपाषाणयुगीन।

**solvability** सॉल्वॅबि'लिटि n. विलेयता^F, घुलनशीलता^F, समाधेयता^F।

**solvable** –'वॅबॅल् a. समाधेय, व्याख्यायोग्य, मीमांसायोग्य, सुलझाने योग्य, हल करने लायक; विलेय, घुलनशील।

**solvableness** –निॅस् n. समाधेयता^F, व्याख्यायोग्यता^F, मीमांस्यता^F, मीमांसायोग्यता^F, =SOLUBLENESS.

**solvate** ⊙ –वॅट् a. (कृषि०) **विलायकज यौगिक**; ~ theory (रसा०) **विलायक योजनवाद, समविलायकनवाद**।

**solvated** ⊙ –वेटि'ड् a. (रसा०) **समविलायकित, विलायकयोजित**।

**solvation** ⊙ –वे'शॅन् n. (रसा०) **समविलायकन, विलायकयोजन** (~ *theory*)।

**solve** –व्' v.t. (समस्या^Fका) समाधान करना, व्याख्या^F करना, मीमांसा^F करना, पूर्ति^F करना, उत्तर निकालना, सुलझाना, (ग०) **हल करना** (~ *a problem*), (कठिनाई^Fका) उपाय निकालना, रास्ता निकालना; (ग० मी) **साधन करना**; (प्रा०) निवारण करना, निर्बन्ध करना, दूर करना, सुलझाना, निपटाना, खोलना, ढीला करना, हटाना (~ *knot, tangle*); विलयित करना, घोलना।

**solved** –ड् a. (ग० मी) साधित (~ *example*), हल किया हुआ; निर्बद्ध, खुला हुआ।

**solvency** –'वॅन्सि n. विलेयता^F, द्रवणता^F, घोलकता^F, द्रावणक्षमता^F, घुलनशीलता^F; समृद्धता^F, (का०) **सम्पन्नता^F, मालदारी^F; शोधक्षमता^F**, ऋणशोध-क्षमता^F (~ *certificate*)।

**solvent** –न्ट् १. n. क्षीण करनेवाला साधन, गलानेवाली या घुलानेवाली वस्तु^F(*science as a* ~ *of religious belief*); विलायक, द्रावक पदार्थ, तरल पदार्थ या अन्य पदार्थ (*water is the commonest* ~); २. a. (रसा०, प्रा० भू०, भौ०) **विलायक**, द्रावक, घोलक, द्रावणक्षम, घुलनशील, गलानेकी या घुलानेकी शक्तिवाला; (ला०) विश्वासों या परम्पराओं^Fके प्रभावको क्षीण करनेवाला; समृद्ध, (का०) **सम्पन्न**, सधन, **शोधक्षम**, ऋणशोधनक्षम, मालदार, ऋण चुकानेमें समर्थ;
~ action, ~ debter, ~ effect, ~ extraction, ~ naphtha.

**solver** –वॅर् n. समाधाता, व्याख्याता, मीमांसक, पूर्तिकर्ता, उत्तर निकालनेवाला, सुलझानेवाला, हल निकालनेवाला; उपाय निकालनेवाला, रास्ता निकालनेवाला; निवारक, निर्बन्धक, सुलझानेवाला, ढीला करनेवाला, हटानेवाला।

**solvolysis** ⊙ सॉल्वॉ'लिसिस् n. (रसा०) **विलायकविश्लेषण, विलायक अपघटन**।

**solvolytic**⊙ –वॉलि'टिक् a. (रसा०) विलायक-विश्लेपी, विलायक अपघटनिक।

**-som** =-SOME (*bux~, liss~*)।

**soma** सो'मॅ n. शरीर, देह^F, तन, काया^F; (चि०) धड़, अन्तराधि^F।

**somaplasm** –मॅप्लैज़्म् n. देहरस, देहसार, शरीर-तत्त्व।

**somatic** समॅ'टिक् a. (शिक्षा०) कायिक, दैहिक, देह-धर्मी, शारीरिक; ~ death पूर्णमृत्यु, शरीरके प्रत्येक कायाणुका मरण;

~ artery, ~ cell, ~ disorder, ~ doubling, ~ layer, ~ mutation, ~ nucleus, ~ pairing, ~ response, ~ segregation, ~ vessel.

**somatics** –क्स् n. = SOMATOLOGY.

**somato-** तनू-, काय-, देह-, शरीर- (*~genic, ~logy*)।

**somatology** सोमॅटॉ'लॅजि n. मानव-शरीर-शास्त्र, मानव-शरीर-रचनाशास्त्र, (शिक्षा०) देहविज्ञान।

**somatome** सो'मॅटोम् n. (चि०) गर्भदेहच्छेदक; = SOMITE.

**somatoplasm**⊙ सॅमै'टॅप्लैज़्म् n. देहरस, देहसार; देह-द्रव्य।

**somatopleure** सो'मॅटॅप्ल्युअॅर् n. (चि०) काया-स्तर।

**somatotonia**⊙ सोमॅटॅटो'निअॅ n. (शिक्षा०) शरीरा-नुरूपता^F, T.

**somatotropic**⊙ सोमॅटॅट्रॉ'पिक् a. (चि०) देह-प्रभावी।

**somatotype**⊙ –टॅटाइप् n. (चि०) शरीर संहनन, देहाकृति^F, शरीररूप।

**sombre** सॉम्'बॅर् a. श्याम, कृष्णवर्ण, तमसाच्छन्न, अन्ध, घोर अन्धकारपूर्ण, काला; मलिन, धूसर; मन्दप्रभ, निराश, खिन्न, निरुल्लास, शोकपूर्ण, उदास, धुँधला (*a ~ sky*)।

**sombreness** –निॅस् n. कृष्णवर्णता^F, अन्धकारपूर्णता^F, श्यामता^F, कालापन; मलिनता^F, धूसरता^F; खिन्नता^F; निरुल्लासता^F; धुँधलापन।

**sombrero** सॉम्ब्रेअॅ'रो n. (pl. *-s*) (अमेरिकामें बहु-प्रचलित) चौड़े किनारेका नमदेका टोप।

**sombrous** सॉम्'ब्रॅस् a. (का०) मलिन, विषण्ण, उदास, खिन्न; काला; अन्धकारपूर्ण, अन्धकारमय, धुँधला।

**-some** -पूर्ण, -मय (*frolic~, glad~, whole~*)।

**some*** सम्,सॅम् १. a. कतिपय, कतक, अल्प, कुछ*, थोड़ा-सा, थोड़े-से (*drink ~ water*); कोई, किसी, किन्हीं (व्यक्ति या वस्तु^F) (*saw it in ~ book*); बहुतेरे, चन्द (*went ~ miles out of our way*); किस सीमा^F तक, किस हद^F तक, किसी कदर (*that is ~ guide, test, proof*); महत्त्वपूर्ण, कुछ बड़ा (*this is ~ war!*); (प्रायः बल देकर) कुछ तो, थोड़ी-सी तो, जरा भर, तनिक (*do have ~ mercy on our nerves*); लगभग, कोई, करीब (*waited ~ 20 minutes*); २. adv. (ग्रा०) कुछ अंशमें, कुछ और, थोड़ा-बहुत (*he seemed annoyed ~*); ~body कोई व्यक्ति, कोई आदमी, कोई, (pl. *~bodies*) महत्त्व-पूर्ण व्यक्ति, विशिष्ट व्यक्ति, खास आदमी; ~how येन केन प्रकारेण, किसी प्रकार, किसी कारणसे, किसी तरह, जैसे-तैसे (*he ~how dropped behind*); (बल प्रयोग करनेपर) किसी-न-किसी प्रकारसे (*must get it finished ~how*); ~ measure कुछ-न-कुछ; ~ one कोई विशेष (व्यक्ति या वस्तु^F), कोई भी (*choose ~ one place as a centre*); ~ picture⊙ चित्र-जैसा कुछ; ~thing कुछ, कोई बात^F, कोई वस्तु^F, कोई चीज^F (*have ~thing to tell you*); adv. (प्रा०) समान, कुछ वैसा ही, मिलता-जुलता (*shaped ~thing like a cigar*); (बोल०, *like* पर बल देते हुए) श्रेष्ठ, उत्तम, अच्छा, बढ़िया, बड़ा, क्या कहना है (*this is ~thing like a pudding*); ~ time adv. थोड़े समय, कुछ देर, थोड़ी देर^F (*have been waiting ~ time*); कभी, किसी समय, किसी वक्त (*must see him about it ~ time*); ~time a. & adv. (प्रा०) एकदा, पूर्वकालमें, किसी समयमें, पहले (*was ~time mayor of Barnstaple*); ~ times adv. यदा-कदा, कभी-कभी, जब-तब, बाज वक्त, गाहे-गाहे (*have ~times thought*); ~way किसी उपायसे, किस ढंगसे, किस तरहसे; ~what (adv.) किंचित्, यत्किंचित्, अनिर्दिष्ट परि-माणमें, कुछ-कुछ, थोड़ा-सा, किसी कदर (*it is ~what difficult*); (pron. प्रायः) कुछ, कोई चीज^F (*found ~what to detain him*); ~-when (का०, कृत्रिम) कभी न कभी, किसी न किसी समय; ~where किसी स्थानमें, किसी जगह, कहीं, कहींपर (*lives ~where near us*); नरकमें भी, भाड़में (*will see him ~where*); ~whither (प्रा०) कहींको, किसी जगह^F-को; *and then* ~⊙ (अमेरिकामें, ग्रा०) और उससे भी बहुत अधिक, बहुत काफी;

~ day, ~ measure, ~ part thereof, ~why, ~wise.

**somersault, -set**[1] स'मॅर्सॉल्ट्, -सॅट् १. n. कला-बाजी^F, डिंगबाजी^F, पलटा, ढेंकली^F, गुलाँट^F (*double, treble, ~*); २. v. i. कलाबाजी^F खाना, ढेंकली^F लगाना, गुलाँट^F मारना।

**somerset**[2] स'मॅर्सॅट् n. गद्देदार काठी^F।

**Somerset House** स'मॅर्सिॅट् हाउस् n. लन्दनका मालगुजारीका दफ्तर, सॉमरसेट हाउस।

**somite** सो'माइट् n. (जीव०) देहभाग, तनूखण्डक।

**somnambulant** सॉम्नै'म्ब्युलॅन्ट् a. स्वप्नसंचरणशील, निद्राभ्रमी, निद्राचारी, निद्रासंचरणशील, स्वप्नाचारी, ऊँघ^F में घूमनेवाला।

**somnambulate** –लेट् v. i. (का०) निद्राभ्रमण करना, नींदमें चलना, ऊँघ^F में घूमना।

**somnambulation, -lism** –ले'शॅन्, -लिज़्म् n. निद्राभ्रमण, निद्राटन, (शिक्षा०) **निद्राचार,** स्वप्न-चारिता^F, स्वप्नसंचरण, स्वप्नाचरण, स्वप्नाटन, ऊँघ^F में चलना-फिरना; निद्राभ्रमणकी चित्तवृत्ति^F, निद्रासंचरणकी (मस्तिष्ककी) अवस्था^F।

**somnambulist** –'ब्यूलिस्ट् n. निद्राचर, स्वापचारी, स्वप्नसंचरणकर्त्ता, स्वप्नाचारी, ऊँघ^F में चलनेवाला।

**somnambulistic** –'टिक् a. निद्राभ्रमण-विषयक, स्वप्न-संचरण-सम्बन्धी; स्वप्नचारी।

**somni-** स्वाप-, निद्रा- (~*ferous*, ~*loquence*, ~*loquism*, ~*loquy*, ~*pathist*)।

**somnifacient** –नि'फ़ेशन्ट् a. & n. निद्रा^F-जनक (ओषधि^F), निद्रापक (ओषधि^F), नींद^F लानेवाली (दवा^F)।

**somniferous** –'फ़ॅरस् a. सुप्तिकारक, निद्राकर, निद्राजनक, नींद^F या ऊँघ^F लानेवाला।

**somnific** –फ़िक् a. स्वापकारी, निद्राजनक, नींद^F लानेवाला।

**somniloquism** –'लॅक्विज़्म् n. स्वापालाप, स्वाप-संलाप, निन्द्रा-संलाप, नींद^F में बड़बड़ाना।

**somniloquist** –क्विस्ट् n. निद्राभाषी, स्वापालापी, निद्रा-प्रलापी, नींद^F में बड़बड़ानेवाला।

**somniloquous** –क्वॅस् a. स्वापालापी, स्वाप संलापी, निद्रा-प्रलापी, नींद^F में बड़बड़ानेवाला।

**somniloquy** –क्वि n. =SOMNILOQUISM.

**somnipathist** –'पॅथिस्ट् n. निद्रोपचारी; ऐन्द्र-जालक; इन्द्रजालसुप्त व्यक्ति, मन्त्रसुप्त व्यक्ति, जादूसे सोया हुआ व्यक्ति, मेसमरेजिमसे बेहोश आदमी।

**somnipathy** –थि n. निद्रोपचार; इन्द्रजाल-स्वाप, मन्त्रसुप्ति^F, जादूकी नींद^F, मेसमरेजिमकी बेहोशी^F।

**somnolence, -cy** सॉम्'नॅलॅन्स्, -सि nn. (चि०) तन्द्रा^F, तन्द्रालुता^F, तन्द्राच्छन्नता^F, तन्द्रिलता^F, निद्रा^F, (शिक्षा०) **निद्रालुता**^F, नींद^F, निदास^F, ऊँघास^F, ऊँघ^F, उनीदापन।

**somnolent** –न्ट् a. तन्द्रालु, तन्द्रा या निद्राजनक, निद्राप्रवण, निद्रालु, निद्रालस, निँदासा, ऊँघता हुआ, उनींदा; (निदान०) तन्द्रिल, अर्धसुप्त।

**somnolescent** ⊙ सॉम्नॉ'लॅसॅन्ट् a. अर्धसुप्त।

**somnolism** सॉम्'नॅलिज़्म् n. अस्वाभाविक निद्रा^F; सम्मोहिनी निद्रा^F, वशीकरणकी नींद^F, जादुई नींद^F।

**somoplasm** ⊙ सो'मॅप्लैज़्म् n. (वन०) अजनित्र द्रव्य, T.

**-son** = TION. (*rea*~, *trea*~)।

**son*** सन्' n. आत्मज, नन्दन, तनय, सुत, पुत्र*, कुमार, बेटा*, लड़का, पूत, बच्चा; वंशज, वंशधर, सन्तान^F, औलाद^F (~*s of Abraham*); (प्यारमें) वत्स, तात, बेटा, लाल, भइया; अनुयायी, शिष्य, उत्तराधिकारी, गुणानुवर्ती, गुणानुगामी, गुणयुक्त (~ *of toil*, ~*s of light*); किसी देशका अधिवासी, मूलवासी, बाशिन्दा; ~-in-law जामाता, दामाद, जमाई; ~ and heir पुत्र एवं उत्तराधिकारी; ~ of God ईसा; ~ of Mars सैनिक, सिपाही; ~- of the soil देशवासी, अधिवासी, भूमिधर, धरती^F का लाल, ग्रामीण, देहाती, गाँववाला; The S~ of Man (न्यू टेस्टामेण्टमें) ईसा मसीह; (ओल्ड टेस्टामेण्टमें) आदमकी सन्तान^F, the ~s of men मानव जाति^F।

**sonance** सो'नॅन्स् n. = SONANCY.

**sonancy** –सि n. ध्वनिपूर्णता^F, स्वनता^F, निनादत्व, शब्दायमानता^F, उच्चारणत्व, आवाज^F।

**sonant** –न्ट् १. n. स्वन, निनादी या शब्दायमान ध्वनि या वर्ण; २. a. स्वनयुक्त, ध्वनिपूर्ण, निनादी, (भौ०) नादी, स्पष्टध्वनित, शब्दायमान, सुरीला, आवाजदार।

**sonantal** –'टॅल् a स्वनमय, निनादी, शब्दायमान, ध्वनिपूर्ण, आवाजदार।

**sonata** सॅना'टॅ n. यान्त्रिक सुर, प्यानोका एक राग, सोनाटा।

**sonatina** सोनॅटी'नॅ n. SONATA का सरल अथवा संक्षिप्त रूप, छोटा राग, सोनाटिना।

**song*** सॉन्ग्' n. गीत*, पद, गेय लघु कविता^F, गीति-कविता^F, गान, गाना*; अन्त्यानुप्रासयुक्त कविता^F, तुकापेक्ष कविता^F, तुकवाली कविता^F; पद्य, कविता^F, छन्द; कण्ठ्य संगीत, गायन, राग, गायकी^F, तराना, नगमा (*burst forth into* ~); पक्षीगायन, चिड़ियों^F की सुरीली ध्वनि^F, चहकना, चहचहाहट^F (~*-birds*); तुच्छ वस्तु^F; S~ of S~s, S~ of Solomon सुलेमानके गीत; *bought, sold, it for a* ~ or *an old* ~ कौड़ियों^F के मोल खरीदा या बेचा; *nothing to make a* ~ *about* बहुत ही क्षुद्र बात^F, मामूली-सी चीज^F।

**songful** –'फ़ुल् a. गानयुक्त, गीतमय; गीत-सदृश, गानेकी भाँति, संगीतमय, सुरीला; मधुर, सरस, मीठा।

**songless** –'लिॅस् a. गीतरहित, रागहीन, कण्ठहीन, अकण्ठ, बेसुरा; नीरस, फीका।

**songster** –'स्टॅर् n. गायक पक्षी, गानेवाली चिड़िया^F; गायक, गवैया, गानेवाला; कवि, गीतकार।

**songstress** –स्ट्रिॅस् n. गायिका^F, गानेवाली^F; कवयित्री^F, गीतलेखिका^F।

**sonic** ⊙ सॉ'निक् a. स्वनीय, (भौ०) ध्वनि-, ध्वानिक (~ *energy*), ध्वनितरंगीय, ध्वनितरंग-विषयक, ध्वनि-तरंग-सम्बन्धी, सुरका।

**soniferous** सॅनि'फ़ॅरस् a. निनादी, शब्दायमान, ध्वनि-जनक, स्वनोत्पादी, आवाज^F उत्पन्न करनेवाला।

**sonless** सन्'लिॅस् a. निःसन्तान, सन्तानहीन, अपुत्र, पुत्रहीन, निपूता, बेऔलाद।

**sonnet** सॉ'निॅट् n. चतुर्दशपदी कविता^F, एक प्रकारकी चौदह पंक्तियों^F की कविता^F, सॉनेट; (अव बव०) कोई छोटा गीत, गीति^F।

**sonneteer** सॉनिटीॲर् १. n. चतुर्दशपदी कविता-लेखक, सॉनेटकार, सॉनेटबाज; २. v.t. & i. चतुर्दशपदी कविता^F लिखना, सॉनेट कहना, सॉनेटमें अभिव्यक्ति करना।

**sonny** स'नि n. लड़केको प्रेमसे बुलानेका शब्द, वत्स, बच्चा, बेटा, भइया, छोरा, सन्नी।

**sonometer** सॅनॉ'मिटॅर् n. ध्वनिमान, स्वनमापी, सुरमापी, स्वरमापी, ध्वनिमापित्र, ध्वनिमापक यन्त्र, सोनोमीटर।

**sonorescence** सॉनॅरे'सॅन्स् n. निनादिता^F, शब्दकारिता^F, स्वनता^F, ध्वनि-जनकता^F, आवाज^F करना।

**sonorescent** –न्ट् a. निनादी, शब्दकारी; स्वनोत्पादी, ध्वनि-जनक, आवाज^F करना (जैसे, चमड़ा या रबड़)।

**sonorific** –रि'फ़िक् a. =SONIFEROUS.

**sonority, sonorousness** –सॅनॉ'रिटि, –रॅस्‌निॅस् nn. उच्च घोष, गम्भीर नाद; स्वनत्व, मुखरता^F, निनादिता^F, गरज^F, गूँज^F; माधुर्य, मंजुलता^F, स्पष्टता^F; शब्दाडम्बरपूर्णता^F।

**sonorous** –रॅस् a. घोषपूर्ण, उच्चशब्दकारी, गर्जनकारी, गरजनेवाला, गरजता हुआ, बुलन्द आवाज^Fका; मुखर, निनादी, सनाद, सस्वन, (भौ०) सुस्वनिक, प्रतिध्वनिपूर्ण, ध्वनिज (~ *figures*), गुंजायमान; मधुर, मंजुल, सुरीला; स्पष्ट, परिस्फुट; ओजस्वी, प्रभावशाली, शब्दाडम्बरपूर्ण, गर्जनपूर्ण, तड़क-भड़कदार, जोशीला (भाषण, शैली^F आदि)।

**sonorousness** –निॅस् n. दे० SONORITY.

**sonship** सन्'शिप् n. आत्मजता^F, पुत्रत्व, बेटापन।

**sonsy** सॉन्'सि a. स्थूल, मोटा; विनीत, सरल, सहज, नम्र, विनम्र।

**soojee** सू'जि n. सूजी^F।

**soon** सून्' adv. सत्वर, झटिति, अचिरात्, शीघ्र, अविलम्ब, बिना विलम्ब, तुरन्त, अभी, झटसे, झटपट, जल्द, जल्दीसे, थोड़ी देर^Fमें, फ़ौरन (*shall ~ know the result*); स्वेच्छासे, इच्छापूर्वक, खुशी^Fसे (*I would just as ~ stay at home*); पहले, तड़के, सवेरे, जल्दी (*what makes you come so ~?*); *as ~ as* जिस क्षण, ज्योंही, जैसे ही; *no ~ er than* ज्यों ही; *no ~er said than done* कहते देर^F लगी करते नहीं, बात^F मुँहसे निकलते ही पूरी हो गयी; *~er or later* कभी न कभी, देर-सवेर।

**soot** सुट्' १. n. (रसा०) कज्जल, काजल, कजली^F, कालिख^F, (~ *blower*), कलौंस^F; झूँगा; २. v.t. कालिख पोतना, कालिख लगाना; ~-cancer, ~-wart (चि०) धूमनी कर्कट, चिमनी^Fकी कालिख साफ करनेवालोंमें होनेवाला अण्डकोषका कर्कट रोग।

**sooterkin** सु'टॅर्किन् n. (प्रा०) मिथ्या प्रसव; (ला०) असफल योजना^F।

**sooth** सूथ्' n. (प्रा०) तथ्य, यथार्थता^F, वास्तविकता^F, सत्य, सत्यता^F, सचाई^F, हक़ीक़त^F; *in (good) ~* सत्यतः, निश्चय ही, वास्तवमें, सचमुचमें।

**soothe** सूद्' v.t. सान्त्वना^F देना; (पीड़ा^Fको) शान्त करना, न्यून करना, (दर्द) धीमा करना, कम करना, घटाना, नरम करना, मिटाना; (व्यक्ति, स्नायुओं^F, आवेगों या उत्तेजनाओं^Fको) प्रशमित करना, तुष्ट करना, ठण्डा करना, ठण्डक पहुँचाना, ढाढ़स देना; (किसी व्यक्तिको) मुँहदेखी बात^F कहना, चुपड़ी बातें^F करना, चापलूसी^F करना, खुश करना; चुमकारना; पुचकारना।

**soother** –'दॅर् n. प्रशामक, उपशमक, सान्त्वनकर्त्ता, शान्तिकारी, शान्त करनेवाला, ढाढ़स देनेवाला; चाटुकार, चापलूस; बच्चेके चूसनेके लिए रबरकी चुसनी^F।

**soothfast** सूथ्'फ़ास्ट् a. (प्रा०) सत्यनिष्ठ, धर्मसन्ध, दृढ़, पक्का।

**soothing** सू'दिंग् १. n. प्रशमन, उपशमन, निर्वापण, सान्त्वन; २. a. प्रशमनकारी, शमक, शान्तिकर, तापहर, सान्त्वक।

**soothsay** सूथ्'से v. i. भविष्यवाणी^F करना, आगेकी बात^F बताना।

**soothsayer** –सेॲर् n. भविष्यवक्ता, मौहूर्तिक, दैवज्ञ, ज्योतिषी, जोशी, नजूमी।

**soothsaying** –सेइंग् n. भविष्यकथन, भविष्यवाणी^F, मुहूर्त्त-चिन्तन, ज्यौतिष।

**sootiness** सु'टिनिॅस् n. कज्जलमयता^F, कालिख।

**sootless** –ट्‌लिॅस् a. कज्जलरहित, बिना कालिखका।

**sooty** –'टि a. कज्जलिक, कज्जलयुक्त, धूमिल, कालिख^F-से भरा हुआ, धुएँदार, काला, (रसा०) कालखी, कालख, कालिखवाला।

**sop.** soprano.

**sop** सॉप्' १. n. पिण्ड, अन्न, पिष्टक खण्ड, शोरबेमें भीगा हुआ रोटी^Fका टुकड़ा आदि, तर टुकड़ा; किसी खतरनाक पशु या मनुष्यको परचानेके लिए दी गयी वस्तु^F; उत्कोच, घूस^F; २. v.t. & i. (रोटी^F आदिको शोरबेमें) डुबोना, भिगोना, तर करना; (तौलियाका) पानी सोखना, पूरी तरह भिगोना; पूरी तरह भीग जाना, तर होना, सराबोर होना (*am ~ping with rain*); ~in the pan तली हुई डबल रोटी^F।

**soph** सॉफ़्' n. =SOPHISTER.

**sopherim** सो'फ़ॅरिम् n. (यहूदी शास्त्रके) टीकाकार।

**sophiology** ⊙ सोफ़िऑ'लॅजि n. वैचारिकी^F, विचार-विज्ञान, विचार-शास्त्र, विचार-विद्या^F।

**sophism** सॉ'फ़िज़्म् n. आभास, सत्याभास, युक्त्याभास, (शिक्षा०) हेत्वाभास, मिथ्यातर्क, कुतर्क, कूटतर्क, वाक्छल, मिथ्यावाद, मिथ्याहेतुवाद, धोखा, लपेट^F, पेच, चक्कर।

**sophist** –फ़िस्ट् n. हेत्वाभासवादी, मिथ्याताकिक, कुतर्की, कूटतार्किक, वाक्छली, वितण्डावादी, झूठी दलील^Fसे धोखा देनेवाला; तार्किक, प्राचीन ग्रीकके दर्शन तथा अलंकार या भाषणशास्त्रके सवैतनिक शिक्षक, वेतनभोगी अध्यापक; T.।

**sophister** –टॅर् n. स्नातक, ग्रेजुएट।

**sophistic, -al** सॅफ़िस्'टिक्, –ॲल् a. कूटतर्क-विषयक, कुतर्क-सम्बन्धी; कूटतर्कात्मक, हेत्वाभासरूप, आभासात्मक, कुतर्कपूर्ण, मिथ्या, धोखेका, झूठा, गलत।

**sophisticalness** –निॅस् n. कूटतर्कविषयकता^F, कुतर्कसम्बन्धिता^F; कूटतर्कात्मकता^F, हेत्वाभासरूपता^F,

आभासात्मकता^F, कुतर्कपूर्णता^F ।

**sophisticate** –केट् v.t. & i. कुतर्कके द्वारा किसी व्यक्तिको पथभ्रष्ट करना, भ्रान्त पथपर चलाना, गुमराह करना, बिगाड़ना; (किसी विषयमें) कूटतर्क या कुतर्कसे काम लेना, कुछका कुछ कर देना; (किसी व्यक्ति या वस्तु^F की) सादगी^F दूर करना, कृत्रिम या झूठा बनाना, खोटा बनाना, खराब करना; तर्क करनेके लिए (पाठ) विकृत कर देना, (पाठ आदिको) परिवर्तित करना, गलत बना देना; कुतर्कका प्रयोग करना, झूठी दलील^F देना; (शराब^F आदि) अपद्रव्यण करना, दूषित करना, अपमिश्रित करना, मिलाना; मिलौनी^F करना, घालमेल करना ।

**sophisticated** –टि ड् a. संस्कारित ( ~*attieudt*); दूषित, भ्रष्ट, अपमिश्रित, व्यवहारविद्, व्यवहारकुशल, दुनियादार; घाघ ।

**sophistication** –के'शॅन् n. कुतर्कप्रयोग; बहकाव, भटकाव; विकृतीकरण, अशुद्धीकरण, भ्रष्टता, कपट, छल, धोखा, बिगाड़; (चि०) (अन्न, औषधि^F आदिका) अपद्रव्यण; व्यामिश्रण, अपमिश्रण, घालमेल, मिलावट^F, मिलौनी^F, खोट^F ।

**sophisticator** –टिकेटॅर् n. अपमिश्रणकर्ता, भ्रष्टकर्ता, अपमिश्रण करनेवाला; भ्रान्तपथनेता, गुमराह करनेवाला ।

**sophistry** सॉ'फिस्ट्रि n. कूटतार्किकता^F, कुतर्किता^F, कुतर्कपूर्णता^F, वितण्डा, (दर्श०) जल्प, कुतर्क, भ्रान्तिपूर्ण तर्क, धोखाधड़ी^F ।

**sophomore** ⊙ सॉ'फ़मोॲर् n. विश्वविद्यालयका द्वितीय वर्षका विद्यार्थी ।

**sophomoric** ⊙ –मॉॲ'रिक् a. कालेज-विद्यार्थीका; = PRETENTIOUS.

**Sophy** सो'फि n. (इति०) १६वीं-१७वीं शती^F के ईरानी बादशाह (उनकी उपाधि^F), सूफी ।

**sopite** सोपाइट्' v.t. मन्द करना, शान्त करना, सुलाना, अन्त करना ।

**sopor** सो'पॅर n. (चि०) गाढ़ निद्रा^F, नींद^F ।

**soporiferous** सॉ(सो)पॅरि'फ़ॅरॅस् a. निद्राकर, निद्राकारी, निद्राजनक, नींद^F लानेवाली ।

**soporific** –फ़िक् १. n. निद्राकर ओषधि^F; २. a. (चि०) तन्द्राकर, तन्द्रावह; निद्राकर, निद्राकारी, निद्राजनक, नींद^F लानेवाली ।

**soporose** –'पॅरोस् a. तन्द्रिल, तन्द्रालु, निद्रालु, सुआँसा, सोवाँसा ।

**soporous** –रॅस् a. = SOPOROSE; (चि०) गाढ़निद्रस्त; सन्यासग्रस्त, सन्यास-सम्बन्धी ।

**sopping** सॉ'पिंग् १. n. आचूषण, आर्द्रीकरण, भिगोना, तर करना; २. a. आचूषी, भिगोनेवाला ।

**soppy** सॉ'पि a. सिक्त, आर्द्र, तर, भीगा हुआ; (बोल०) हेयभावपूर्ण घृणोत्पादक भावयुक्त ।

**sopranist** सॅप्रा'निस्ट् n. उच्चकण्ठका गायक या गायिका^F, उच्चतम स्त्रीस्वरमें गानेवाली या बालकके स्वरमें गानेवाला ।

**soprano** –नो n. (pl. *-nos, -ni*) तीव्र स्वर, तार, स्त्री^F का उच्चतम कण्ठस्वर, रमणी^F या बालकके कण्ठका उच्चतम स्वर ।

**-sor** -क, -वाला (*profes* ~) ।

**sora** सॉ'रॅ n. एक अमेरिकी पक्षी, सोरा ।

**sorb** सॉर्ब्' n. शैलभूर्ज, एक फलदार पेड़, सेवा ।

**sorbate** –'बॅट n. शैलभूर्ज-लवण, शैलभूर्जिक लवण (SORBIC एसिडका नमक) ।

**sorbefacient** सॉर्बिफे'शॅन्ट a. & n. अवशोषकारी (ओषधि^F) ।

**sorbet** सॉर्'बिट् n. हिमजल, शर्बत ।

**sorbic** सॉर्'बिक् a. शैलभूर्जिक (~ *acid*) ।

**sorbo** ⊙ सॉर्'बो n. छिद्रिल घृषि^F, सरन्ध्र रबर (नाम) ।

**sorcerer** सॉर्'सॅरॅर् n. ऐन्द्रजालिक, मायाकर अभिचारी, इन्द्रजाल-प्रदर्शनकारी व्यक्ति, भूतसाधक, जोगी, सयाना, जादू टोना करनेवाला, ओझा, जादूगर ।

**sorceress** –रिस् n. भूतसाधिका^F, ऐन्द्रजालिका^F, जोगिनी^F, अभिचारिणी^F, जादूगरनी^F, ओझाइन^F ।

**sorcerous** –रॅस् a. ऐन्द्रजालिक, भूतसिद्धि-विषयक, जन्तरमन्तर-सम्बन्धी, जादू-सम्बन्धी ।

**sorcery** –रि n. इन्द्रजाल, भूतसिद्धि^F, (दर्श०) अभिचार, जन्तर-मन्तर, ओझाई^F, जादू, जादूगरी^F, टोना ।

**sordes** सॉर्'डीज् n. किट्ट, सीठी^F, छाँटन, अवर पदार्थ, तुच्छ पदार्थ, रद्दी चीज^F; व्यक्त पदार्थ, फेंकी हुई चीज^F; (बुखारमें) दशनमल, दन्तमल, दाँतोंका मैल ।

**sordid** सॉर्'डिड् a. नीच, अधम, नीचकुलोत्पन्न, क्षुद्र, हीन, घटिया, कमीना; दुष्ट, कुत्सित, संकीर्ण, कृपण, ओछा, लोभी, कंजूस, सूम, खसीस; (वन०, जन्तु०, रंगोंका) कर्दमसिक्त, कीचड़से भरा; मलिन, अशुद्ध, मैला ।

**sordidness** –निस् n. नीचता^F, अधमता^F, कमीनापन; संकीर्णता^F, कृपणता^F, ओछापन, कंजूसी^F; मलिनता^F, अशुद्धता^F, गन्दापन ।

**sordine** सॉर्'डीन् n. ध्वनिनिरोधक यन्त्र या खूँटी^F ।

**sore** सोॲर्' १. n. (चि०) व्रण, क्षत, घाव, जलन^F, छिलन^F, जख्म, फोड़ा-फुंसी^F; (ला०) क्लेश, दुःख, विपता^F, दुःखदायी स्मृति^F, कष्टप्रद चर्चा^F, मर्मभेदी बात^F, कसक^F, टीस^F, २. a. सरुज, रोगी, क्षतयुक्त, छिला हुआ, दुखता हुआ, सूजा हुआ, चोट^F खाया हुआ; स्पर्शासह, संवेदन, अत्यन्त कष्टकर, वेदनायुक्त, पीड़ाकर, दुःखदायी, पीड़ादायक, दुखनेवाला (*has a ~ arm*); मर्मभेदी, मर्मस्पर्शी, हृदयस्पर्शी, उत्तेजक, कष्टप्रद, असह्य; क्लेशजनक, प्रदाहयुक्त, वेदनायुक्त, उग्र, खिजानेवाला (*a ~ subject*); (प्रा०, काव्य) चिन्ताप्रद, कष्टकर, दारुण, भीषण, क्लेशप्रद या दुःखदायी, कठोर, कड़ा, भारी, सख्त (*in ~ distress*); व्यथित, चिन्तित, दुःखी, खिन्न, क्रुद्ध, खीजा हुआ, झल्लाया हुआ, चिड़चिड़ा, बिगड़ा हुआ (*is very ~ about his defeat*); ३. adv. उत्कट रूपसे, अतिशय, बहुत बुरी तरह (~ *oppressed*); ~eye (चि०) दुखती

आँख^F; ~throat (चि०) गलदाह; *a sight for ~ eyes* मनोरम या नेत्रशीतलकारी दृश्य, आँखों^F को ठण्डा करनेवाला दृश्य, बहुत ही सुन्दर; *like a bear with a ~ head* चिड़चिड़ा, झल्लाया हुआ; *made him ~ head* ⊙ उसे चिड़चिड़ा कर दिया; *touched him on a ~place* मर्मस्पर्श करना, मर्मको छू देना।

**sorel** सॉ'रॅल् a. & n. =SORREL².

**soreness** सोॲर्'निॅस् n. क्लेश, पीड़ा^F, दुःख; कष्ट, क्लेशप्रदता^F, मर्मस्पर्शिता^F, चिन्ता^F, जलन^F; चिड़चिड़ापन, झल्लाहट^F, खीज^F।

**sorghum** सॉर्'गॅम् n. (चि०) एक प्रकारकी इक्षुशर्करा^F; यवनालप्रजाति^F, ज्वार^F, (कृषि०) चरी^F, (बाजरा और चीनी^F गन्ना आदि घास^F की जातियाँ^F)।

**soricine** सॉ'रिसाइ(सि)न् a. मौषिक-, मूषक-विषयक, मूषक-सम्बन्धी, चूहेका।

**sorites** सॅराइ'टीज् n. न्यायश्रेणी^F, तर्कशास्त्रकी धारावाहिक प्रतिज्ञापरम्परा^F, शृंखलाबद्ध न्याय, कूटात्मक मालाकार तर्क, लगातार कूटतर्क, कुतर्कक्रम, कुतर्करूप; (दर्श०) संक्षिप्त मालानुमान, संक्षेपमाला।

**soritical** सॅरि'टिकॅल् a. न्यायश्रेणी-सम्बन्धी, शृंखलाबद्ध न्याय-विषयक; कूटात्मक, कुतर्कक्रमपूर्ण।

**sorn** सॉर्न' v.i. बलात् प्रवेश करना, हठपूर्वक प्रवेश करना, जबर्दस्ती^F घुसना; धरना देना।

**soroptimist** सॅरॉप्'टिमिस्ट् n. (महिला^F) रोटरी क्लबकी सदस्या^F।

**sororal** सॅरॉ'रॅल् a. भगिनीवत्, बहन-जैसा; भगिनी^F का, बहन^F का।

**sororate** ⊙ –रेट् n. (जंगली प्रथा^F) साली^F से ब्याह।

**sororicide** ⊙ -रिसाइड n. स्वसाघात, भगिनी-हत्या^F, बहन^F की हत्या^F।

**sororise** ⊙ –राइज़ v.i. बहन^F बनाना, बहन-जैसा सम्बन्ध रखना।

**sorority** सॅरॉ'रिटि n. उपासनात्मक भगिनीत्व; (कालेज या विश्वविद्यालयमें) स्त्रियों^F की संस्था^F ⊙।

**sorosis** सॅरो'सिस् n. (वन०) सरसाक्ष, फलपुंज, मुलायम गूदेदार फल (जैसे अनन्नास), T.।

**sorption** सॉर्प्'शॅन् n. (रसा०) परिशोषण, शोषण।

**sorra** सॉ'रॅ adv. (आयरलैण्ड, ग्रा०) नहीं, कभी नहीं, हर्गिज नहीं, बिल्कुल नहीं।

**sorrel¹** सॉ'रॅल् n. अम्ललोणिका^F, एक प्रकारका शाक या वनस्पति^F, (वन०) खट्टीमीठी^F, खट्टी भाजी^F, चुक्र, खटमिट्ठा चोका, लोनी^F, T.।

**sorrel²** १. n. पाटलवर्ण; लाली^F लिये हुए बादामी रंग; उस रंगका पशु; (*sorel* भी) तीसरे सालका हिरन; चूका, खट्टा साग; २. a. पीताभ, पाटल, लाली^F लिये हुए बादामी रंगका।

**sorriness** सॉ'रिनिॅस् n. दुःख, खिन्नता^F, खिन्नावस्था^F, घृण्यता^F, क्षुद्रता^F, तुच्छता^F, हीनता^F, असारता^F, हल्कापन, घटियापन, बुराई^F, खराबी^F।

**sorrow** सॉ'रो १. n. आपदा^F, विपदा^F, विपत्ति^F, आपत्ति^F, दुर्भाग्य, अभाग्य, संकट, शोकावसर, मुसीबत^F, परेशानी^F, आफत^F (*has had many ~s*); क्लेश, मनस्ताप, मनोवेदना^F, वेदना^F, व्यथा^F, शोक, चिन्ता^F, खेद, दुःख, विषाद, सन्ताप, रंज, अफसोस, गम; क्रन्दन, विलाप, हाहाकार, रोना-पीटना (*his ~ was loud and long*); २. v.i. (*at, for, over* के साथ) खेद करना, विलाप करना, शोक मनाना, रोना, मातम मनाना; चिन्तित होना, चिन्ता^F व्यक्त करना, चिन्ता^F करना, दुःखी होना, खेद प्रकट करना, रंज करना; गमगीन होना;

~-beaten, ~-blinded, ~-laden, ~-melted, ~-stricken, ~wasted, ~-worn.

**sorrower** –रोॲर n. विलापी, विलाप करनेवाला, मातम मनानेवाला।

**sorrowful** –रोफुल् a. सशोक, शोकार्त, शोकाकुल, शोचनीय, विषादयुक्त, शोकपूर्ण, चिन्तापूर्ण, अवसन्न, म्लान, विषण्ण, शोकग्रस्त, शोकातुर, उद्विग्न, खिन्न, दुःखित, दुःखी, गमगीन, उदास।

**sorrowfulness** –निॅस् n. शोचनीयता^F, शोकार्तता^F, चिन्तापूर्णता^F, खिन्नता^F, विषादग्रस्तता^F आदि; उद्विग्नता^F, अवसन्नता^F, दुःख, उदासी^F, गमगीनी^F।

**sorrowing** –रो-इंग् a. चिन्ता^F करता हुआ, खेद प्रकट करनेवाला, रंज करनेवाला; विलापी, शोकाकुल, शोकार्त।

**sorry** सॉ'रि a. खिन्न, दुःखित, दुःखी, खेदयुक्त, असुखी, पछताऊ (*will be ~for this some day*); (साहि०) घृणित, हेय, तुच्छ, क्षुद्र, नगण्य, हीन, हलका, निचली श्रेणी^F का, बुरा, खराब (*a~ fellow, plight*)।

**sort¹*** सॉर्ट् n. प्रकार* (*nothing of the ~*); (बोल० *an awfully good ~*); श्रेणी^F, वर्ग, प्रकार, जाति^F, समूह, समुदाय, जिन्स, किस्म, मेल (*biscuits of several ~*); (प्रा०) ढंग, रीति^F, प्रकार, भाँति^F, डौल, तौर, तरीका (*in seemly, courteous, etc., ~*); (मुद्र०) टाइपके साँचेका एक अक्षर या अंश; (मुद्र०) टाइपके साँचेके अक्षरोंमें ह्रस्व स्वर; *out of ~s* अस्वस्थ, निरुत्साह, खिन्न, क्रुद्ध, सुस्त।

**sort²** v.t. & i. श्रेणीविन्यस्त करना, वर्गोंमें विभाजित करना, अलग-अलग समूहोंमें बाँटना, अलग-अलग बाँटना; पृथक्करण करना, छाँटकर अलग करना, सजाना, लगाना, बीनना या छाँटना, चुन लेना; जोड़ना (*~ ed out those of the largest size*); लगना, छँटना, जुड़ना, सजना; (प्रा०) अनुरूप होना, अनुकूल होना, मेल खाना, मुताबिक होना (*his actions ~ ill, well, with his professions*)।

**sortable** –'टॅबॅल् a. श्रेणीबद्धकरणीय, पृथक्करणीय, चुनने योग्य, छाँटने लायक।

**sortation** –टे'शॅन् n. पृथक्करण, वर्गीकरण, श्रेणीयन, श्रेणीविन्यास, श्रेणी-विभाजन, पृथकन, अलगाव, छँटाई^F, छँटाई^F।

**sorted** –'टिड् a. पृथक्कृत, छँटा हुआ (*~sweets*)।

**sorter** –टर् n. पृथक्कार, श्रेणीविन्यासकर्त्ता, वर्गोंमें बाँटनेवाला, छाँटनेवाला, चुननेवाला, T.।

**sortie** सॉर्'टी n. अवरुद्ध सेनादलका हठात् बहिर्गमन, अवरुद्ध स्थानसे निर्गमन, धावा; निष्पात, अवपात, (विमानकी) उड़ान[F]; T.।

**sortilage, -ege** सॉर्'टिलिज् n. भाग्यनिश्चय।

**sorting** सॉर्'टिंग् n. पृथक्करण, वर्गीकरण, छँटाई[F], छाँट[F], छाँटना;

~ almirah, ~ article, ~ bag, ~ bundle, ~cabin, ~ case, ~ department, ~ inspector, ~ ledge, ~ list, ~ memo, ~ office, ~ postman, ~ seal, ~ siding, ~ table, ~ tub.

**sortition** सॉर्टि'शन् n. पाँसा या लाटरी[F] डालना, फेंकना।

**sortment** सॉर्ट्'मॅन्ट् n. =SORTATION.

**sorus** सोऑ'रस् n. (वन०) बीजाणुपुंज, (वन०) धानीगुच्छ; राशि[F], ढेर; T.।

**-sory** संज्ञाओं[F] एवं विशेषणोंमें -ORY का विशेष रूप (*acces~, promis ~*)।

**S.O.S.** Save Our Souls (Wireless signal of distress at sea), हम संकटमें हैं, सहायता करो, बचाओ; हाय मरे! *si opus sit*, if it is necessary.

**S.Os.** Standing Orders.

**so-so** सो'सो a. & adv. ऐसा ही, ठीक ही (है)।

**sot** सॉट् १. n. अभ्यस्त मद्यप, मद्यासक्त, सदापानरत, पानासक्त, पानमूढ़, रोजका शराबी, पुराना या पक्का शराबी, पानव्यसनी, पियक्कड़, नशाबाज, नशाखोर, दारूबाज; २. v. i. मन्दोन्मत्त होना, मदिरा[F] पीना, कसरत[F]से शराब[F] पीना।

**soteriology** सॅटीरिऑ'लॅजि n. स्वास्थ्यविज्ञान, स्वास्थ्य-चर्चा[F]।

**sotnia** सॉट्'निऑ n. सॉटनिया (रूसी कज्जाक सेना[F])।

**sottise**⊙ सॉ'टिस् n. दुर्व्यवहार, अशिष्ट व्यवहार, असभ्य व्यवहार, मूर्खतापूर्ण व्यवहार, गँवारपना।

**sottish** सॉ'टिश् a. पानोन्मत्त, पानासक्त, मत्त, पानमूढ़, मूर्ख, अचेतन, मदहोश, बेहोश, पियक्कड़, धुत्त।

**sottishness** –निस् n. मदोन्मत्तता[F], पानमूढ़ता[F], पियक्कड़पन, नशाबाजी[F], नशाखोरी[F], मस्ती[F], बेहोशी[F]।

**sou** सू' n. सू[F] (फ्रांसीसी ताम्र-मुद्रा[F]), दमड़ी[F]।

**soubise** –बिज़े n. प्याजकी चटनी[F]।

**soubrette** (F) सूब्रे'ट् n.अभिनेत्री[F], तारिका[F], ऐक्ट्रेस[F]; परिचारिका[F], सेविका[F], नौकरानी[F]।

**soubriquet** सूब्रिके' n. कल्पित नाम, उपनाम, फरजी नाम, उर्फ।

**soucar, sowkar** सॉउ'कॉर, सॉउ'कार् n. साहुकार, महाजन।

**souchong** सू'शॉन्ग् n. ताजी-ताजी पत्तियों[F]से बनी हुई एक प्रकारकी काली चाय[F]।

**S(o)udanese** सूडॅनीज़् n. & a. सूडानी, सूडान-सम्बन्धी; सूडानवासी।

**souffle** (F) सूफ़्ल् n. (निदान०) मर्मर या हलकी-सी शब्दध्वनि[F] (जो परिश्रवणमें सुनाई देती है); हल्का भोजन।

**sough**[1] सफ् n. नाला, मोरी[F]।

**sough**[2] सफ्, सॉउ, १. n. सरसर[F], सीटी[F], सनसनाहट[F], सायँ-सायँ[F]की आवाज[F]; २. v.i. पेड़ोंके बीचसे हवा[F]के चलनेसे सायँ-सायँ[F]की आवाज[F] होना, सन्-सन् करना, सरसराना।

**sought** सॉट् SEEK का भू० कृ०।

**soul** n. आत्मा[F], शरीरात्मा[F], क्षेत्रज्ञ, देही[F], रूह[F] (*immortality of the ~*); अन्तरात्मा[F], अन्तःकरण, आत्मा[F], चित्त, मन, विवेक, तबियत, (*his whole ~ revolted from it*); जीव, जीवात्मा[F], प्राण, प्राणी-तत्त्व, सार, बुद्धि[F], बुद्धिवृत्ति[F], मति[F], मस्तिष्क, चैतन्य, चेतना[F], चिदात्मा, अक्ल[F] (*keep body and ~ together*); प्राण, जीवनाधार, जीवनीशक्ति[F], बल, उत्साह, दिलेरी[F], हिम्मत[F], जान[F] (*he was the life and ~ of the enterprise, of the party*); विभूति[F], आत्माएँ[F], मनीषा[F] (*the greatest ~s of antiquity*); सप्राणता[F], सजीवता[F], स्फूर्ति[F], आत्मशक्ति[F] (*the fellow has no ~*); (व्यक्तियोंके सम्बन्धमें) साक्षात् रूप, प्रतीक, प्रत्यक्ष रूप, उदाहरण, जीता-जागता नमूना, पुतला; गतात्मा[F], हुतात्मा, दिवंगतात्मा, मुरदा; प्रेतात्मा, शरीरहीन आत्मा[F]; प्राणी, व्यक्ति, मनुष्य, जन (*not a ~ to speak to for miles round*); (परिचय, संरक्षण, अनुग्रह, घृणा[F] आदिको प्रकट करते हुए *my good ~*); *commend* one's ~ *to God* (मरते समय किसी व्यक्तिका) भगवन्मय होना, भगवान्से लौ[F] लगाना; ~ houses (इति०) प्रेतावास; ~ scout or shot (इति०) प्रेत-शुल्क; ~ theory (शिक्षा) आत्मवाद; *is the ~ of honour* सम्मानका साक्षात् रूप है; *upon my ~* अपनी सौंह[F], अपनी कसम[F]।

**souled** –ड् a. आत्मवान्, आत्मावाला।

**soulful** –ल्फुल् a. मर्मस्पर्शी, प्रभावशाली, भावनापूर्ण, भावपूर्ण, अनुभूतियुक्त, विचारपूर्ण, अर्थपूर्ण, भावव्यंजक।

**soulfulness** –निस् n. प्रभावशालिता[F], भावपूर्णता[F], अर्थपूर्णता[F], भाव-व्यंजकता[F]।

**soulless** –लिस् a. निष्प्राण, निर्जीव, निरात्मा, प्राण-रहित, सजीवताहीन; निर्वीर्य, उत्साहहीन।

**soullessness** –निस् n. निष्प्राणता[F], निर्जीवता[F], आत्माहीनता[F], निष्प्रभता[F], निर्वीर्यता[F], नीचता[F]; उत्साहहीनता[F], तेजहीनता[F]।

**sound**[1]* सॉउन्ड् १. n. ध्वनि-कम्पन, स्वरकी लहरें[F]; निस्वन, स्वर, घोष, रव, ध्वनि*, निनाद, शब्द, आहट[F], आवाज[F], खटका; मानवीय ध्वनि[F], (*vowel, consonant, ~s*); केवल शब्द (*~ and fury*); (ला०) मौखिक या वक्तव्य आदिसे उत्पन्न मानसिक प्रभाव, असर (*will have a queer ~*); (विज्ञान) ध्वानिकी[F]; २. v.t. & i.

ध्वनि[F] निकालना, निनादित करना, बजाना, बजना (*the trumpets ~*); (ला०) प्रभाव डालना, लगना, मालूम पड़ना (*~s to me like something cracking*); (ढोल आदि) बजाना; प्रतिध्वनित करना, विख्यात करना, प्रसिद्ध करना; गुँजाना, नाम फैलाना (*~ his praises far and wide*); घण्टा इत्यादि बजाकर सूचना[F] देना या घोषणा[F] करना; उच्चारण करना (*the 'h' in hour is not ~ed*); सूचित करना, चेतावनी[F] देना, चेताना, बताना, खबर[F] देना, आगाह करना (*~ a note of alarm*); परीक्षा[F] करना; (रेल[F]के पहियेको हथौड़ेसे ठोंककर) जाँचना; ~-proof (शिक्षा०, यन्त्र०) ध्वनिसह, **ध्वनिरोधी**; ध्वनिरुद्ध, **ध्वनिरोक**, आवाजरोक; ~ ranging **सीसाडोर**;

~ absorber, ~ absorption, ~ band, ~-board, ~ boarding, ~-box, ~ camera, ~ channel, ~ deadening, ~ detector, ~ effect, ~ energy, ~ field, ~ film, ~ focus, ~ head, ~-hole, ~ image, ~ insulation, ~ intensity, ~ lens, ~ locator, ~ photography, ~ picture, ~ pipe, ~ post, ~ projector, ~ proofing, ~ propagation, ~ pulse, ~ quality, ~ shadow, ~ signals, ~ symbol, ~ system, ~ test, ~-track, ~-wave, ~ vowel.

**sound²** १. n. सर्जनकी ध्वनि-शलाका[F] या सलाई[F]; २. v.t. & i. (चि०) मूत्राशयकी पथरी[F]का शलाका[F]के द्वारा निदान[F] करना; बड़ी चेतनता[F] या शान्ति[F]से किसी व्यक्तिकी मनोवृत्तियों[F] या रुचियों[F]की जाँच[F] करना; (जहाजके पेंदेमेंकी पानीकी) **गहराई[F] नापना**; (समुद्र, नदी[F], नाला या हौजकी) गहराई[F] नापना, तलहटी[F]का पता लगाना, थाह[F] लेना; (तापमान, नमी[F], दबाव आदिका) हिसाब लेना, आँकना; (मछली[F]का) गोता लगाकर समुद्रकी तह[F]में चला जाना।

**sound³** n. (प्रा० भू०) **सागर-सन्धि[F]**; जलडमरूमध्य, आबनाय; मछली[F]का गलफड़ा; मसिक्षेपी।

**sound⁴*** १. a. (कृषि०) अक्षत, सुस्थित, सुदृढ़, नीरोग, अरोगी, निरामय, स्वस्थ*, अविकल, बेरोग, चंगा, अच्छा, भला, तन्दुरुस्त (*a ~ body*); ससार; प्राज्ञ, सविवेक, यथार्थ, साधार, दृढाधार, युक्तिसंगत, तर्कसंगत, न्याय्य, धर्म्य, अभ्रान्त, उपयुक्त, ठीक, सही, दुरुस्त (*~ doctrine*); निर्दोष, विशुद्ध; समग्र, पूर्ण, सारा, पूरा, अखण्ड, अभिन्न, समूचा; तीक्ष्ण, तीव्र; गम्भीर, अगाध, गाढ़, गहरा; (वाणि०, कम्पनी[F] आदि सम्बन्धी) ऋण-शोधनक्षम, अच्छी साखवाला, खरा, चोखा; निश्चिन्त (सोनेवाला); २. adv. सुखपूर्वक, चैनसे, खूब, गहरेमें (*~ asleep*);

~ absorption, ~ argument, ~ band, ~ conditions, ~ fruit, ~ grain, ~ health, ~ knowledge, ~ life, ~ mind, ~ policy, ~ views.

**sounded** –डिड् a. ध्वनित, स्वनित, निनादित।

**sounder¹** –डर् n. (प्रा०) वराहयूथ, जंगली सुअरोंका झुण्ड, लहँड़ा; (कुछ प्रा०) जंगली सुअरका बच्चा।

**sounder²** n. शब्दक, (यन्त्र०, भौ०) **ध्वनित्र, भोंपू**; ध्वनिता, बजनेवाला, बजानेवाला, चेतानेवाला (SOUND¹ के क्रियागत अर्थोंमें)।

**sounder³** n. गाधतामापक, (भौ०) **थाहमापी**, थाह[F] लेनेवाला, हिसाब करनेवाला (SOUND² के क्रियागत अर्थोंमें)।

**sounding** –डिंग १. n. वादन, शब्दन; गभीरतामान; **गभीरतामापन**; (भौ०) परिमापन; **परिज्ञापन**; तलावगाहन, (समुद्रकी) **गहराई[F] मापना** (SOUND² के क्रियागत अर्थोंमें); (pl.) समुद्रके किनारेके पासके स्थान (जहाँ गहराई[F] नापी जा सके) (*be in, come into, ~s*); २. a. शब्दायमान, मुखर, निनादी; गहराई[F] नापनेवाला;

~ baloon, ~ board, ~ line, ~ machine, ~ pipe, ~ rod.

**soundless** –लिस् a. निःशब्द, ध्वनिहीन, अध्वनिक, ध्वनिरहित, शब्दहीन, मूक, बेआवाज; अगाध, अथाह, गहरा।

**soundness** –निस् n. (परि०) **समांगता[F]**; स्वास्थ्य, आरोग्य, नीरोगता[F], निर्दोषता[F], (*~ test*); अकाट्यता[F], तर्कपूर्णता[F]; गम्भीरता[F], अगाधता[F]; अखण्डता[F]।

**soup*** सूप् n. जूष, रसा*, सुरुआ, शोरबा, झोल, सूप; (कानूनी ग्रा०) छोटे बैरिस्टरको दिया गया अभियोजन-संक्षेप; ~-kitchen सदावर्तगृह, जूषशाला[F] (जहाँपर गरीबोंको रसा मुफ्त बाँटा जाता है); ~-plate रसा निकालनेकी गहरी रकाबी[F], ~-ticket जूषशाला[F]की परची[F] (जिससे गरीबोंको जूष मिलता है); *in the ~* विपदा[F]में, कठिनाइयों[F]में।

**soupcon** (F) n. कौंध[F], चमक[F]।

**soupy** –पि a. जूषचूर्ण, रसादार, रसीला, रसा-जैसा।

**sour** –सॉउअर v.t. & i. खट्टा होना, खट्टा करना, फाड़ना, (दूधका) फटना; सड़ाना; कठोर बनाना या होना; चिड़चिड़ा बनाना; २. a. शुक्त, (प्रा० भू०) **अम्ल**, (कृषि०, रसा०) **खट्टा**, चटपटा, तुर्श (*~ apples*); खट्टी खमीर-जैसी (गन्ध[F]); नम, गीली, सीली (मिट्टी[F]); कर्कश, कठोर, दारुण, दुश्शील, कड़ा, उग्र, क्रोधी, चिड़चिड़ा, तेज, सख्त, बदमिजाज (व्यक्ति या स्वभाव);

~ berry, ~-blooded, ~ bread, ~-breathed, ~ cherry, ~ dock, ~ dough, ~-eyed, ~-faced, ~ gourd, ~ grapes, ~ grass, ~ gum, ~-hearted, ~ humus, ~ lime, ~ milk, ~-natured, ~ orange, ~ plum, ~-tempered, ~-tongued.

**source** सोर्स् n. (ग०) **स्रोत** (*~ rock*), उत्स, प्रभव, उद्भव, **उद्गम**, (*~ region*) उद्गमसत्र, सोता, निकास (*the ~s of the Nile*); साधन; आदिकारण, प्राप्तिस्थान, उत्पत्तिस्थान, उद्गमस्थान, मूल, हेतु, आदि,

मूलकारण, (अर्थ०) **मूलसाधन**, मुख जड़$^F$, (*the ~ of all our woes*); ~book मूलग्रन्थ, आकर-ग्रन्थ, आदिग्रन्थ।

**sourdeline** n. छोटा बीन बाजा।

**sourdine** सुअॅर्डीन्' n. = SORDINE.

**souring** सॉउअॅरिंग् n. अम्ल या (कृपि०) **खट्टा होना**; सिरका।

**sourish** –रिश a. खट्टा-सा, चिड़चिड़ा-सा।

**sourness** –ॅर्निस् n. अम्लता$^F$, खटाई$^F$, (कृपि०) **खट्टापन**, खटास$^F$; कर्कशता$^F$, उग्रता$^F$, चिड़चिड़ापन।

**soursop** –सॉप् n. अम्ल सीताफल।

**souse** सॉउस्' १. n. नमकीन अचार, (सुअरके सिर, पाँव और कानोंकी) चटनी$^F$, लवणजल या सिरकामग्न मांसादि; गोता, डुबकी$^F$, बौछाड़$^F$; २. v. t. & i. अचार डालना (*~d mackerel*); अचारमें डालना; तरल पदार्थमें डालना या डुबोना, तर करना, सराबोर करना, भीगना, भिगोना, डूबना, डुबोना; मदोन्मत्त करना या होना; मारना, वार करना, आ पड़ना, टूट पड़ना, झपट्टा मारना; ३ adv. उद्दाम वेगसे, सिरके बल, बड़ी तेजी$^F$से (*came ~ into our midst*)।

**soused** –ड्' a. (ग्रा०) मदमत्त, मतवाला, नशेमें चूर या धुत, पिये हुए।

**soutane** सूटान्' n. (रोमन कैथलिक चर्च) पादरीका चोगा या उसके नीचे पहननेका तंग कपड़ा।

**souteneur** (F) सूटेॅनर्' n. वेश्या$^F$-वणिक, वाराङ्गना$^F$-व्यापारी, वह व्यक्ति जो स्त्रियों$^F$को अनैतिक व्यवहारके लिए प्राप्त करता है; वेश्योपजीवी, भँड़ुवा।

**souter** सू'टॅर् n. चर्मकार, मोची, चमार।

**souterrain** सू'टॅरेन् n. (इति०) **अन्तर्भूकक्ष**, अधःकक्ष, भूमिकक्ष, **तहखाना**, नीचेका कमरा।

**south*** सॉउथ्' १. n. अवाची, **दक्षिण*** (*~ court*); **दक्खिन**; इंग्लैण्ड, स्कॉटलैण्ड, आयरलैण्ड, भारत या यूरोपका दक्षिणी भाग; दक्षिणी रियासतें$^F$ (अमेरिकाकी); २. v.i. दक्षिणकी ओर चलना या मुड़ना; (चन्द्रमा आदिका) किसी स्थानके ध्रुववृत्तको पार करना; ३. a. दक्षिणस्थ, दक्षिणी, (*~ latitude, ~ Pole*), दक्षिण-वासी, दाक्षिणात्य, दक्षिणाभिमुख, **दक्षिण**, दक्षिण दिशाका; ४. adv. दक्षिणतः, दक्षिणकी ओर या समीप; ~ down n. & a. साउथ डाउनकी पहाड़ियों$^F$की एक जाति$^F$की अच्छे मांसकी समझी जानेवाली भेड़ें$^F$, उन भेड़ों$^F$से सम्बन्धित; ~ east आग्नेय, (ज्यौ०) **दक्षिण-पूर्व**; **अग्निकोण**; S~ Kensington साउथ केन्सिंग्टनके संग्रहालय, म्यूजियम या वहाँका संस्कृति$^F$ एवं कला-सम्बन्धी वातावरण; ~ west (ज्यौ०) **नैऋत्यकोण**, **दक्षिण-पश्चिम**।

**southeaster** –थीस'टॅर् n. अग्निकोणीय वायु$^F$, दक्षिण-पूर्वी हवा$^F$, दक्षिणी वायु$^F$।

**souther**–थॅर् n. दक्षिणवात, दक्षिणपवन, दखिनहिया$^F$।

**southerliness** स'दॅरलिनिस् n. दक्षिणायनता$^F$, दक्षिण-प्रवणता$^F$, दक्षिणाभिमुखता$^F$, दक्षिणकी ओर होना।

**southerly** –लि a. & adv. दाक्षिणात्य, दक्षिणायन, दक्षिण-प्रवण, दक्षिणाभिमुख, दक्षिणकी ओर; दक्षिणी, दक्षिणसे आनेवाली (वायु$^F$)।

**southern** स'दॅर्न् १. n. दक्षिणी, दक्षिणवासी, दक्खिनी; २. a. दाक्षिणात्य, दक्षिणस्थित, दक्षिणी, दक्षिणका; दक्षिणाभिमुख, दक्षिणमुखी, दक्षिणकी ओरका (*a ~ aspect*); ~most a. ध्रुवदक्षिण, धुरदक्षिण, बिल्कुल दक्षिणका; ~ node (ज्यौ०) **दक्षिण-पात**; ~wood दक्षिणद्र, नागदौना पौधा, एक सुगन्धित पत्तियोंवाला पौधा;

~circle, ~ hemisphere, ~ section, ~ zone.

**southerner** –नॅर् n. दक्षिणवासी, दक्षिणनिवासी, दखिनहा, दक्खिनमें रहनेवाला।

**southing** सॉउ'थिंग् n. (ज्यौ०) **दक्षिणयाम्योत्तरगमन**, दक्षिणगति$^F$, दक्षिणगमन, दक्षिणको मुड़ना; (नौवि०) दक्षिणान्तर, दक्षिणमें जलयात्रा$^F$ करनेके कारण अक्षांशका अन्तर।

**southness** –थ्'निस् n. दाक्षिण्य, दक्षिणता$^F$।

**southron** स'द्रॅन् १. n. (प्रा० Sc.) दक्खिनी, इंग्लैण्ड-वासी, अंग्रेज; २. a. दक्षिणायन, दक्षिण-विषयक, दक्षिण-सम्बन्धी; इंग्लैण्डका।

**southwester** सॉउथ्वे'स्टॅर् n. दक्षिणपश्चिमी पवन; बरसाती टोप (जिसका पिछला किनारा चौड़ा होनेके कारण गर्दन$^F$की रक्षा$^F$ करता है)।

**souvenir** सू'वॅनीअॅर् n. स्मारक, **स्मारिका$^F$**, स्मृति-उपायन, स्मृतिचिह्न, स्मृतिउपहार, स्मरणचिह्न, अभिज्ञान, यादगार, याद$^F$के लिए दी हुई या रखी हुई चीज$^F$, निशानी$^F$; १९१४-१८ ई० के महायुद्धकी रक्षणीय वस्तु$^F$; अभिध्यान।

**sovereign** सॉव्'रिन् १. n. सर्वसत्ताधारी, अधिपति, अधीश्वर, **अधिराज**, महाराजा, प्रभु, सम्राट्, बादशाह, सुलतान, शाहंशाह; (बोल०, संक्षि० *sov.*) अशर्फी, १ पौण्डका अंग्रेजी सोनेका सिक्का, सावरन; २. a. (गुण०, विधा०) **सम्पूर्ण**, **प्रभुत्व-सम्पन्न**, सर्वसत्ताधारी, सर्वप्रधान, (*~ power, state*); उत्तम, बढ़िया (*~ remedy*); परम, उच्च, बड़ा (*with ~ contempt*), ~ authority, प्रभुसत्ताधारी;

~ equality, ~ power, ~ tsak.

**sovereignty** –न्'टि n. आधिपत्य, एकाधिपत्य, **प्रभुसत्ता$^F$**, स्वामित्व, पूर्णप्रभुत्व, **प्रभुता$^F$**, एकच्छत्रता$^F$, साम्राज्य, अधिराज्य।

**soviet, S-** सो(सॉ)'विअे'ट्, स्-n.रूसदेशीय श्रमिकों तथा सैनिकों द्वारा निर्वाचित जिलेकी परिषद्$^F$, पंचायत$^F$, सोवियट; प्रान्तकी परिषद्$^F$; अखिल रूसकी प्रतिनिधि काँग्रेस$^F$।

**Sovietism** सो(सॉ)'विअे'टिज़्म् n. पंचायत तन्त्र, सोवियत राज्य; साम्यवाद।

**sovietize** सो(सॉ)'विअे'टाइज़् v.t. रूसके नमूनेपर परिवर्तन लाना, रूसी बनाना; साम्यवाद लाना।

**sovran** सॉव्'रॅन् a. (का०) = SOVEREIGN.

**sow**[1] सो' n. वराही[F], शूकरी[F], सुअरी[F], सुअरनी[F]; (*~bug* भी) एक प्रकारकी लकड़ी[F]की जूँ; मुख्य हौद (जिसमेंसे पिघला हुआ लोहा इधर-उधरकी नालियों[F]में ढलनेके लिए बहता है); इस हौदके लोहेका बड़ा पिण्ड; ~bread जल्दी फूल खिल आनेवाला कन्द, नलीदार पौधा; ~-thistle छोटे पीले फूलों और दूधिया रसवाला एक पौधा; *get the wrong ~ by the ear* किसी व्यक्ति या वस्तु[F]पर मिथ्या आरोपित करना, गलत परिणामपर पहुँचना, गलत बैठाना, गलत जमाना।

**sow**[2] v.t. (p. *~ed*, pp. *~ed*, *~n*) वपन करना, बोना, (बीज) डालना या बिखेरना, आरोपण या रोपण करना, बुवाई[F] करना, रोपना; पौधा लगाना, खेत लगाना; (ला०) फैलाना, फर्श[F]-सा बिछा देना; छींटना, छितराना; *must reap what you have ~n* जैसा बोया वैसा काटो।

**S.O.W.** Superintendent of Works.

**sowar** सवार' n. अश्वारोही, सवार।

**sower** सो'अर् n. वापक, बीजारोपक, बीजरोपणकर्त्ता, बोनेवाला।

**sowing** -इंग् n. वापन, आरोपण, (कृषि०) बुवाई[F], बोना;

~ drill, ~ horn, ~ machine, ~ seed.

**sox** सॉक्स्' ⊙ n. pl. = socks।

**soy** सॉय' n. जापान और चीनमें सोयाबीनसे बनी हुई एक प्रकारकी चटनी[F]।

**soya, soy, -bean** सॉय'अ, सॉय, -बीन् n. (त्रि०) **भटमाष**, चीनमाष, दक्षिण-पूर्वी एशियाके छीमीदार पौधे-का एक बीज, (कृषि०, वन०) **सोयाबीन** (*~ oil, ~ meal*)।

**soyez ferme** (F) डटे रहो।

**sozzled** सॉ'ज़ल्ड् a. मत्त, मद्यपीत, धुत, नशेमें, शराब[F] चढ़ाये हुए।

**S.P.** Sample Plot; Selling Price; Superintendent Power.

**s.p.** *sine prole*, without issue; small pica (type); starting point.

**Sp.** Spain, Spanish.

**sp.** spelling; (pl. spp.) species; specimen; spirit.

**spa** स्पा', स्पॉ' n. खनिज स्रोत (वाला स्थान), धातुस्रोत, खनिज जलका उत्सस्थान, T.।

**space**[1]* स्पेस्' n. **देश**; अन्तर, अन्तराल, दूरत्व, दूरी[F], **स्थान**, मैदान, **जगह[F]*** (*separated by a ~ of 10 ft.*); **समष्टि[F]**; दिक्, नभोमण्डल, अन्तरिक्ष, शून्य, (प्रा० भू०, रसा०) **आकाश**, दिगन्तर, बीचकी जगह[F]; विस्तार, फैलाव; (मुद्र०) शब्दोंके बीचका स्थान, अन्तर, गुंजाइश[F]; शब्दान्तरमें लगाया जानेवाला टाइप, स्पेस; (प्रा० भू०, चि०, ग०, भौ०) **अवकाश**, व्यवधान, मध्यवर्ती काल, समयका अन्तर, अन्तराल (*in the ~ of an hour*); ~ charge **पर्यावेश**; ~ lattice त्रिदिक् जालक; ~ relations देश-सम्बन्ध; ~-time (भौ०) **दिक्काल**, (दर्श०) देश-कालके सिद्धान्तका एकीकरण;

~ bar, ~ centrode, ~ configuration, ~ differentiation, ~ duals, ~ flight, ~ group, ~ integral, ~ interference, ~ key, ~ lattice, ~ locus, ~ orientation, ~ out, ~ perception, ~ quantization, ~ relation, ~ senses, ~ sprays, ~ structure, ~ time, ~-travel, ~-writer, ~-writing.

**space**[2] v.t. & i. अन्तरपर रखना, दूरी[F]पर रखना, समयान्तर देना, (छपाई[F]में) बीचमें स्थान रखना, दूरी[F], रखना, फासलेपर रखना; टाइपरायटरमें शब्दोंके बीच रिक्त स्थान रखना, जगह[F] बनाना (*don't forget to ~*)।

**spaceless** -लिस् a. अन्तरहीन, अन्तरालहीन, बिना दूरी[F]के; स्थानरहित; अवकाशरहित।

**spacer** -सर् n. (इति०) **अन्तरक** (*~ bed*), टाइप रायटरमें दूरी[F] या अन्तराल ठीक करनेका यन्त्र।

**spacial** -शल् a. शून्य-विषयक, शून्यस्थानीय, शून्यस्थान सम्बन्धी, शून्यस्थान-विषयक, अन्तरविषयक, अवकाश-सम्बन्धी।

**spacing** -सिंग् n. (कृषि०) **अन्तरण**, (यन्त्र०) **अन्तर**, (भौ०) **अन्तराल**, (यन्त्र०) **फासला; अन्तर छोड़ना**, अन्तर रखना, दूरी[F] रखना, जगह[F] देना या बनाना; ~ dog (वाणि०) **कुत्ता**; ~ gear (वाणि०) **अन्तरक**; ~ lever (कृषि०) **अन्तरक लीवर**।

**spacious** -शस् a. प्रशस्त, विस्तृत, विस्तीर्ण, विशाल, फैलावदार, लम्बा-चौड़ा, खुला, गुंजाइशवाला।

**spaciousness** -निस् n. विस्तार, विस्तृति[F], विस्तीर्णता[F], फैलाव, लम्बाई-चौड़ाई[F], गुंजाइश[F]।

**spadassin** स्पॅडे'सिन् n. साहसिक, लुण्ठक, लुटेरा, डाकू, ठग, बदमाश, चोर, लड़ाका।

**spade*** स्पेड्' १. n. खनित्र, बेलचा, कुदाल[F], (कृषि०) फरुआ, **फावड़ा***; कुदाल[F] या फावड़ेके आकारका एक औजार; (ताशोंमें) हुकुम; (pl.) हुकुमके पत्ते; २. v.t. कुदाल[F] या फावड़ेसे भूमि[F] खोदना; फावड़े-जैसे औजारसे ह्वेल मछली[F]की चर्बी[F] निकालना; ~ base **टेक**; ~ bone कन्धेकी हड्डी[F]; ~ husbandry कुदाल[F]की खेती[F]; ~-work (ला०) आदि कार्य, आरम्भिक परिश्रम; *call a ~ a ~* स्पष्ट रूपसे कहना, साफ-साफ बात[F] कहना, लगी-लिपटी न रखना;

~-cut, ~-dug, ~ guinea, ~man, ~-shaped.

**spadeful** -फुल् n. बेलचाभर, फावड़ाभर।

**spadger** स्पै'जर् n. (ग्रा०) SPARROW का विकृत रूप।

**spadiceous**[1] स्पॅडि'शॅस् a. अवरक्त, हल्के लाल रंगका।

**spadiceous**[2], **spadicose** ,स्पे'डिकोस् aa. उपकणिशीय, स्थूलमंजरी-सम्बन्धी, तालिकामय।

**spadille** स्पॅडिल' n. (ताशमें) हुकुमका एक्का।

**spadix** स्पे'डिक्स n. (pl. -*ices*) (वन०) उपकणिश, (वन०) **स्थूलमंजरी**, निदण्डिक, शकुक, छदशूकी, **स्पैडिक्स**, मांसल अक्षदण्डके चारों ओर पास-पास स्थित फूलोंकी शूकी^F या कण्टक।

**spado** स्पे'डो n. पण्ढ, वधिया, प्रजननशक्तिहीन व्यक्ति, नपुंसक व्यक्ति।

**spae** स्पे' v.t. & i. भविष्यकथन करना, भविष्यवाणी^F करना, आगम बताना।

**spaewife** –वाइफ़् n. भविष्यवक्त्री^F।

**spaghetti** (It.) n. चौड़ी सेवई^F।

**spahi, -ee** स्पा'ही, -ई n. १४ वीं शताब्दी^F की तुर्कोंकी अनियमित अश्वारोही सेना^F का सवार, सिपाही; फ्रांसकी अल्जीरियाई अश्वारोही सेना^F का सवार।

**spake** स्पेक्' SPEAK का प्रा० भू० का०।

**spall¹** स्पॉल्' n. खण्ड, अंश, टुकड़ा, चैली, चिथड़ा; (यन्त्र०) **कत्तर**।

**spall²** v.t. (हथौड़ेसे) खण्ड-खण्ड करना, भग्न करना, टुकड़े करना, तोड़ना।

**spallation** ⊙–ले'शॅन् (रसा०) **बिखरन**^F।

**spalling** –लिंग् n. समुत्खण्डन, टुकड़े-टुकड़े करना।

**spalpeen** स्पैल्पीन्' n. (आयर०) क्षुद्र मनुष्य, नीच व्यक्ति, दुष्ट आदमी, गुण्डा, बदमाश, कमीना।

**spalt** स्पॉल्ट् a. भंज्य, भंजनीय, टुकड़े करने योग्य, तोड़ने योग्य।

**spam** स्पैम्' n. एक अमेरिकी मिठाई^F।

**span¹** स्पैन्' n. **वितस्ति**^F, **बित्ता**; **विस्तृति**^F, वितति^F, वियाम, (यन्त्र०) **विस्तार**, **विस्ता**, **पाट**, एक सिरेसे दूसरे सिरे तकका पूरा फैलाव; (~ *of a bridge*) दो आधारोंके बीचका पुलका प्रत्येक भाग; समय, अवधि^F, काल; अल्पकाल, कम अवकाश, अल्प अन्तर, कम दूरी^F (*our life is but a* ~); अर्धहस्त-परिमाण, बित्ता या बालिश्तकी लम्बाई^F = ९ इंच; पौधोंके उगाने या रखनेका शीशेका घर या इसी प्रकारका छाया-मण्डप; (नौवि०) रस्सा, दोहरा रस्सा; (अमेरिकी उपनिवेशमें) घोड़ों या खच्चरोंकी जोड़ी^F, बैलोंकी जोड़ी^F; ~-dogs अँकुड़ा; ~ new बिलकुल नया; ~ of memory स्मृति-विस्तार।

**span²** v.t. & i. (महराब इत्यादिका) एक ओरसे दूसरी ओर तक फैला होना, आर-पार फैलाना, फैलना; (ला०) (स्मृति^F का समयपर) छाया^F होना, पार होना; (इंजीनियर-का नदी^F पर) पुल बाँधना, पुल बनाना; जोड़ना, जोतना; (किसी वस्तु^F के) फैलावका अनुमान करना, अनुमानसे विस्तार बताना, नापना; जाँचना; बित्तासे नापना; (नौवि०) (पालकी बल्लियों^F को) रस्सियों^F से घेरना; तितली-के पूर्वरूपकी भाँति फुदकते हुए चलना।

**span³** १. n. घोड़े या बैलोंकी जोड़ी^F; २. v.t. जोतना।

**spanaemia** स्पॅनी'मिॲ n. रुधिरक्षय, रक्तक्षय, रक्ताल्पता^F, खूनकी कमी^F का रोग।

**spancel** स्पैन्'सॅल् n. (घोड़े इत्यादिकी) पश्चपाद रज्जु^F, पिछाड़ी^F।

**spandrel** –ड्रॅल् n. वियाम, स्कीति^F, (यन्त्र०, स्था०) कन्धा; (परि०) **चाप-स्कन्द**, महराबके किसी एक सिरे और उस चौखटेके बीचकी दूरी^F (जो उसके चारों ओर होती है) या दो समीपस्थ महराबोंके सिरों और चौखटेके बीचकी दूरी^F; ~ step (यन्त्र०) **तिकोनी पैड़ी**^F; ~ wall (यन्त्र०) **स्कन्द दीवाल**^F, महराबके चापपर बनी दीवार^F।

**spang¹** स्पैन्ग् n. आघात, धक्का; उत्पतन, उछाल^F, कूद^F।

**spang²** v.i. साघात प्रक्षिप्त करना, धक्केसे फेंकना; उत्पतन करना, उछलना, कूदना।

**spangle** –ल् १. n. स्फुरत्शल्क, स्फुरत्खण्ड, वस्त्रोंपर टँका हुआ सितारा, धातुतारा, चमकी^F, पन्नी^F की बिन्दी^F; टिकली^F, सलमा; कोई छोटी चमकती हुई वस्तु^F; (*oak*-~) बलूत या ओककी पत्तियों^F परका बहुछिद्रयुक्त और शोषण-शील अर्बुद, बलूती सेब; २. v.t. रत्नखचित करना, सितारे टाँकना या लगाना, सलमा जड़ना।

**spangler** –लॅर् n. रत्नजटयिता, रत्नखचेता, रत्नखचित करनेवाला।

**spangly** –लि a. सितारेदार, सलमे सितारेका, चमकी-वाला।

**Spaniard** स्पै'न्यॅर्ड् n. स्पेनवासी, इस्पानी।

**spaniel** स्पै'न्यॅल् n. लोमश क्षुद्र कुत्ता, शिकारी कुत्ता, स्पेनियल कुत्ता; (ला०) चापलूस, चाटुकार, खुशामदी आदमी।

**Spanish** –निश् १. n. स्पेनी भाषा^F, स्पेनिश^F; २. a. स्पेनका या स्पेनवासियोंका, **स्पेनी** (~ *blind*); ~ fl[illegible] चमकीला हरा कीड़ा, स्पेनी मक्खी^F, ~ main (इति[illegible] स्पेनी समुद्रतट, ओरीनीको नदी^F और पनामा^F के बीच और कैरिबियन सागरसे मिला हुआ दक्षिणी अमेरिका दक्षिण-पूर्वी तट; ~ windlass रस्सी^F कसने या प[illegible] बाँधनेमें प्रयुक्त लकड़ी^F की बँहगी^F या ढाँचा।

**spank** स्पैन्क्' १. n. चूतड़ोंपर लगाये गये थप्[illegible] तमाचा; २. v.t. & i. चूतड़ोंपर थप्पड़, या एँड़^F मार[illegible] थप्पड़ मारकर या कोड़े मारकर आगे बढ़ाना; [illegible] तेजी^F के साथ चलना।

**spanker** –कॅर् n. चूतड़ोंपर थप्पड़ मारनेवाला (क्रियागत अर्थोंमें); द्रुतगामी घोड़ा; (बोल०) बड़े या गुणका व्यक्ति या पदार्थ, स्तम्भित करनेवाला, खोल देनेवाला व्यक्ति या पदार्थ; (नौवि०) अगला-पाल।

**spanking** –किंग् १. n. चूतड़ोंपर थप्पड़ों[illegible] २. a. चूतड़ोंपर थप्पड़ मारता हुआ, तेज दौ[illegible] आदि क्रियागत अर्थोंमें; (बोल०) महत्त्वपूर्ण, [illegible] आकर्षक, प्रभावशाली, सर्वोत्तम, अत्युत्तम, [illegible] (*had a* ~ *time*) ३. adv. बहुत ही [illegible] ~ *woman*); ~ breeze जोरका झोंका या हवा^F।

**spanless** स्पैन्'लिस् a. (का०) असीम माप^F के प[illegible]

**spanner** स्पै'नॅर् n. पुल या महराब आदिको [illegible] फैलानेवाला, पुल बाँधनेवाला, नापनेवाला, आदि [illegible] गत अर्थोंमें); (कृषि०, यन्त्र०) **पाना**, T. (~[illegible]

विकुंच, पेचपर ढिबरी[F] कसनेका औजार, रेंच; पुल इत्यादिकी कैंची[F]; समानान्तर गति[F]में चलनेवाले इंजिनके पुर्जोंको जोड़नेवाला डण्डा।

**spar**[1] स्पार् १. n. दारुखण्ड, जहाजके मस्तूल आदिका मजबूत डण्डा; धन्नी[F]; ढेंड़ा, बल्ली[F]; २. v.t. जहाजमें बल्ली[F] लगाना, जहाजको बल्लियों[F] द्वारा उथले पानीमेंसे निकलनेमें सहायता[F] करना।

**spar**[2] n. (प्रा० भू०) कान्त, (रसा०) आकरज, मणिभाकार खनिज-पदार्थ-विशेष, धातविया, **स्पार**।

**spar**[3] १. n. मुष्टियुद्ध-प्रतियोगिता[F], मुष्टियुद्ध या मुक्केबाजी[F]की प्रतियोगिता[F], मुष्टियुद्ध, घूसमघूसा, मुक्केबाजी[F]-के पैंतरे, मुक्का, घूँसा; मुर्गोंकी लड़ाई[F]; २. v.i. मुष्टियुद्ध करना, मुक्के चलाना, मुट्ठी[F] बाँधकर हाथ मारना, मुक्केबाजी[F]की तरह हाथ चलाना, घूँसे चलाना; (ला०) वाग्युद्ध करना, विवाद करना, झगड़ना, तू-तू मैं-मैं करना *[they are always ~ring (at each other)]*।

**sparable** स्पै'रॅबॅल् n. जूतेके तल्ले और एड़ियों[F]के लगानेकी बिना सिरेकी कील[F]।

**spare**[1] स्पेॲर् १. n. मशीन[F]का अतिरिक्त या फालतू पुर्जा; २. a. अतिरिक्त, आवश्यकता[F]से अधिक, अवकाशका, फालतू, खाली *(how to use your ~ time)*; सुरक्षित, अधिक और समय-कुसमयके लिए सहेजकर रखा हुआ *(always take a ~ cap)*; अल्प, स्वल्प, परिमित, अत्यल्प, थोड़ा, सादा *(~ diet)*; कृश, क्षीण, दुर्बल, दुबला-पतला *(man of ~ frame)*; ~rib कटे हुए सुअरके सीनेमें पसलियों[F]के ऊपरका भाग; ~ room अभ्यागतके लिए विश्राम-कक्ष;

~ copy, ~ engine, ~ gear, ~ parts, ~ sheets, ~ vehicle.

**spare**[2] v.t. & i. आवश्यकता[F] न समझना, छोड़ना *(can not ~ him just now)*; हाथ खींचना, कमी[F] करना, बचा रखना, छोड़ देना, बचा देना, उठा रखना, टलना *(~ the rod and spoil the child)*; (प्रा०) (नेसे) बचना, करना छोड़ देना, टलना, टालना, (typ करना, बचना, बाज रहना; हत्या[F] न करना, Sp. ; न लेना, (मारने, चोट[F] पहुँचाने, घाव करने sp. s से) रुकना *(~ me)*; उत्तेजित न करना, भाव- spir को ठेस न पहुँचाना *(~ his feelings)*; दण्ड spa निवृत्त होना, दण्ड क्षमा[F] करना, माफ करना खनिज *me these protestations)*; मितव्ययी होना, space[1] व्यय करना, कम खर्च करना।

स्थान, s –'निॅस् n. स्वल्पता[F], परिमितता[F]; क्षीणता[F], *10 ft.)* दुर्बलता[F], दुबलापन।

(प्रा० भू र्रॅर् n. अनुमाता, नापनेवाला, जाँचनेवाला; जगह[F]; नेदाला।

अन्तर. स्पाज् v.t. छींटा मारना, जल छिड़कना।

**s ger** –'जॅर् n. झारा, स्पार्जर (जल छिड़कनेका मे)।

**a gosis** ⊙ स्पार्गो'सिस् n. (चि०) श्लीपद, हाथी-अंगाभिवृद्धि[F], विशेषतया दूधके स्तनोंकी।

**sparing** स्पेॲ'रिंग् a. मितव्ययी, अल्पव्ययी, अमुक्तहस्त, कमखर्च, किफायती।

**sparingness** –निॅस् n. उपेक्षा[F], कमी[F], अल्पव्ययिता[F], कोताही[F]।

**sparings** –ग्स् n. बचत[F], बचत[F]की आय[F]।

**spark**[1] स्पाक्'' n. (रसा०, कृषि०) **स्फुलिंग**, (रसा०) **चिनगारी**[F]; (विद्यु०) विद्युत्स्फुलिंग, बिजली[F]की चिनगारी[F] *(advance the ~)*; अग्निकण, आग[F]का छोटा-सा कण; (ला०) प्रतिभांश, आभांश, गुणका आभास, लव[F], झलक[F], चमक[F] *(not a ~ of life remained)*; लेश, लव, अणु; कान्ति[F], ज्योति[F], जोत[F], छोटा चमकीला पदार्थ या बिन्दु; (ला०) आशुबुद्धि[F], व्युत्पन्नमति[F]का चमत्कारी उद्भावन, सूझबूझ[F]का प्रकटीकरण या चमक[F]; *as the ~s fly upward* प्राकृतिक नियमके अनुसार जैसे चिनगारियाँ[F] ऊपर उड़ती हैं; *strike ~s out of* person मौलिक या सजीव वार्तालाप[F]के लिए किसी व्यक्तिको प्रेरित करना;

~-arrester, ~ coil, ~-discharge, ~ frequency, ~ gap, ~ length, ~ plug, ~ potential, ~ resistance, ~ spectrum, ~ testing, ~ transmitter.

**spark**[2] v. i. विद्युत्स्फुलिंग निकलना, बिजली[F] या आग[F]की चिनगारियाँ[F] छूटना; (विद्यु०) विद्युत्कुण्डली[F]के मानबिन्दुसे चिनगारियाँ[F] छूटना; ~ing-plug मोटर-इंजिनमें स्फोटक मिश्रणको जलानेका बटन।

**spark**[3] १. n. प्रसन्न व्यक्ति, प्रेमी जीव; रसिक जन, रसिया; रमणीरंजक पुरुष, नागर, बाँका, छैला, यार; २. v. i. प्रेमव्यापार करना, रसिक होना, छैला बनना, यार बनना, नजरबाजी करना।

**sparking** –'किंग् n. (रसा०) **स्फुलिंग** *(~ plug, ~ voltage)*।

**sparkish** –'किश् a. रमणीरंजक, प्रेमी, छैला, बाँका, रसिया, रँगीला; भड़कीला, चमकीला।

**sparkle** स्पार्'कॅल् १. n. स्फुलिंग, चिनगारी[F], दीप्ति[F], ज्योति[F], प्रभा[F], उज्ज्वलता[F], आभास, झलक[F], चमक[F], चमक-दमक[F]; २. v. i. उत्स्फुरण होना, चिनगारियाँ[F] निकलना, चिनगारी[F] छोड़ना, (जवाहरातका) चमकना, जगमगाना, चमचमाना, दमकना, झलकना, कौंधना; (ला०) (आशुबुद्धि[F]का) चमकना, तेजस्वी होना, प्रभावपूर्ण होना; भेद खोलना; ~ing wines जोशदार शराब[F]।

**sparkler** –लॅर् n. उत्स्फुरक, चिनगारी[F] छोड़नेवाला, चमचमानेवाला, दमकनेवाला।

**sparkless** –क्'लिॅस् a. (भौ०) **स्फुलिंगहीन**, स्फुलिंगरहित; ज्योतिहीन, कान्तिहीन।

**sparklet** –लिॅट् n. लघुस्फुलिंग, छोटी चिनगारी[F]; सोडावाटर मशीन[F]में काम आनेवाला एसिडका आवेश या चार्ज।

**sparkling** –लिंग् a. दीप्तिमान्, प्रभासित, प्रभासमान्, जगमगाता, चमकदार, चटकीला।

**sparring** स्पा'रिंग् n. (मुष्टियुद्धमें) प्रारम्भिक मुष्टि-प्रहार, मुक्केबाजी$^F$का अभ्यास; नोंकझोंक$^F$, झड़प$^F$, ~ partner मुक्केबाजी$^F$ सीखनेमें सहायक।

**sparrow** स्पै'रो n. कुलिंग$^F$, चटक$^F$, छोटी सादा रंगकी चिड़िया$^F$, (जीव०) गौरैया$^F$; ~-hawk चटक-श्येनक, गौरैया$^F$का शिकार करनेवाला छोटी जाति$^F$का बाज, बाशा, चिप्पख।

**sparry** स्पा'रि a. मणिभाकार, धात्वियायुक्त, बिल्लौरी, स्पारयुक्त।

**sparse** स्पार्स्' a. विरल, अनिविड़, दूर-दूर बसा हुआ, बिखरा हुआ, पतला, छुटपुट, फैली-फूटी, छितरी (आबादी आदि); (वन०, जन्तुवि०) अव्यवस्थित, अक्रम, अनियमित, दूर-दूर, छितरा।

**sparseness, sparsity** –'निॅस्, –'सिटि n. विरलता$^F$, अनिविड़ता$^F$, पतलापन, बिखरा-बिखरापन।

**spartacist** स्पार्'टॅसिस्ट् n. क्रान्तिकारी, क्रान्तिवादी (जर्मन)।

**spasm** स्पै'ज़्म् n. उग्र पेशी-आकुचन, पेशी-संकोचन, (कृषि०, चि०) स्तम्भ, उद्वेष्टन, अंगसंकोच, अंगग्रह, आक्षेप, (चि०) आकर्ष, खिंचाव; आकस्मिक आवेग, आकुंचन, ऐंठन$^F$, मरोड़$^F$, दौरा, धड़कन$^F$, जोर; (ला०) उद्वेष्टन, ऐंठन$^F$; टूटन$^F$ (*~s of grief*, etc.)।

**spasmodic** –मॉ'डिक् a. (चि०) उद्वेष्टकर, आकर्षी, उग्र पेशी-आकुंचनयुक्त, गृहीतांग, (चि०) स्तम्भयुक्त, आक्षेपिक, आक्षेपजन्य, आक्षेप-निर्भर (*a ~ jerk*); आकस्मिक आवेगयुक्त; अन्तर देकर होने या किया जानेवाला, दौरेकी भाँति, कमी-कमीका (*~ effort*)।

**spasmology** –'लॅजि n. उग्र पेशी-आकुंचन-सम्बन्धी ज्ञान, उद्वेष्ट, आक्षेप-विज्ञान।

**spastic** स्पैस्'टिक् a. = SPASMODIC; स्तम्भयुक्त, (चि०) स्तब्ध।

**spasticity** –टि'सिटि n. (चि०) स्तब्धता$^F$।

**spat**[1] स्पैट्' १. n. वालशुक्ति$^F$, सीपदार मछली$^F$का अण्डा; बच्चा; २. v.t. & i. (सीपदार मछली$^F$का) अण्डे देना; बच्चे पैदा करना।

**spat**[2] n. मुक्का, घूँसा; क्रूर स्वभाव ⊙; टंटा, झगड़ा ⊙; मदिरा$^F$का एक घूँट ⊙।

**spat**[3] n. (प्रायः pl.) मोजेका गिलाफ।

**spat**[4] SPIT[3] का भूत कृ० रूप।

**spatchcock** स्पैच्'कॉक् १. n. झटपट मारा और पकाया गया पक्षी; २. v.t. (बोल० तारमें) जल्दी-जल्दी (शब्द) लिखना, घसीट देना।

**spate** स्पेट्' n. नदी$^F$की बाढ़$^F$ (*river is in ~*)।

**spathaceous** स्पॅथे'शॅस् a. (वन०) पृथुपर्णात्मक, पृथुपर्णयुक्त, पृथुपर्णी, स्थूलमंजरीयुक्त, स्पेदवाला।

**spathe** स्पेद्' n. (वन०) पृथुपर्ण, स्थूलमंजरी$^F$, शूकीछद, पुष्पगुच्छको आच्छादित करनेवाला बृहत् निपत्र अथवा निपत्रोंका युग्म, T., (*~ like*)।

**spathic** स्पै'थिक् a. धात्विया या मणिभाकार खनिज-विशेषके समान (*~ ore*); SPAR$^2$ की।

**spathiform** स्पै'थिफ़ॉर्म् a. मणिभाकार, धात्विया-सदृश।

**spathose** स्पे'थोस् a. = SPATHIC.

**spathulate** स्पै'थ्युलॅट् (वन०) पृथुपर्णवत्, T.

**spatial** स्पे'शॅल् a. (चि०) अवकाशिक, (भौ०) आकाशीय, स्थानिक, स्थान-विषयक, शून्यस्थानीय, शून्य-स्थान-सम्बन्धी, अन्तर या अवकाश-सम्बन्धी;
~ coordinates, ~ formula, ~ relation, ~ series.

**spatiality** –शिऐ'लिटि n. शून्यस्थानीयता$^F$, अन्तर-युक्तता$^F$, अन्तर, अवकाश, स्थान।

**spaticity** ⊙ स्पॅटि'सिटि n. उग्र पेशी-आकुंचनयुक्तता$^F$, गृहीतांगता$^F$, आक्षेपिकता$^F$, आक्षेपजन्यता$^F$, आक्षेप-निर्भरता$^F$।

**spatiotemporal** ⊙ स्पैटिॲटे'म्पॅरॅल् a. देश और कालसे सम्बन्धित, दूरी$^F$ और समयसे सम्बन्धित।

**spattee** स्पैटी' n. जुराबका गिलाफ।

**spatter** स्पै'टॅर् १. n. कीचड़का छिड़कना या छींटना, छिड़कन, छितराव; छपछप या पटपटकी आवाज$^F$; २. v.t. & i. (तरल पदार्थ, कीचड़ आदिको) छिड़कना, छितराना, बिखेरना, कीचड़ आदिके छींटे गिराना, छींटे डालना या पड़ना; (किसी व्यक्तिपर) मिथ्या दोष लगाना, कुख्यात करना, दुर्नाम करना, झूठी बदनामी$^F$ लगाना, कीचड़ उछालना, बदनाम करना; (तरल पदार्थकी) बूँदें$^F$ इधर-उधर पड़ना, छींटे उड़ना; ~dashes (अब केवल *spats*) जुराबके ऊपरका गिलाफ।

**spatula** स्पै'ट्यूल् n. = SPATULE; (चि०) लेपनी$^F$ प्रलेपनी$^F$, रंगों इत्यादिको चलानेके लिए चौड़े फालक औजार, चपटा चिमटा; शल्यचिकित्सकका (जीभ$^F$ दबानेका) स्रुवा, पत्ती$^F$; (मान०) करनी$^F$; (रसा० चमस, T.।

**spatulate** –लॅट् a. (वन०) स्रुवाकार, चपटा चिमटेके आकारका, चिमटे-जैसा।

**spatule** स्पै'ट्यूल् n. पक्षि-पुच्छ$^F$, चिड़ियों$^F$की पूँछ$^F$

**spavin** स्पै'विन् n. सन्धिशोथ, घोड़ेके पिछले पैरके घुट जोड़का रोग, बतौरी रोग, हड्डा, मोथरा; blood खूनका लोथड़ापन (बीमारी$^F$); bone ~ हड्डी$^F$में ~ बन जानेकी बीमारी$^F$।

**spavined** –ड् a. बतौरी रोगवाला, हड्डा या ~ रोगका रोगी।

**spawl**[1] स्पॉल' n. थूक, लार$^F$।

**spawl**[2] v. i. थूकना, थूक चुआना, लार$^F$ बहाना।

**spawn** स्पॉन्' १. n. अण्डौघ, (जीव०) अण्डसमूह, मछली$^F$ आदिके अण्डे; (अपमानके अर्थमें) मनुष्य या पशुके बच्चे, झोल; कवकजाल, श्वेत रेशेदार पदार्थ (जिससे कुकुरमुत्ते पैदा होते हैं) (*mushroom ~*); T.; २. v.t. & i. (जीव०) अण्ड-जनन करना, (मछली$^F$, मेढक, घोंघा आदिका) बच्चे पैदा करना, जनना, अण्डे देना; (घृणा$^F$के अर्थमें; मनुष्य या पशुका) बच्चे देना; (मछली$^F$ इत्यादिके अण्डों या बच्चोंका) पैदा होना, पैदा

किया जाना; ~ of Cobden दस्यु, स्वतन्त्र व्यापारी; ~ of the devil धूर्त जन, लुच्चे, गुण्डे, बदमाश लोग।

**spawner** –'नॅर् n. मादा मछली$^F$।

**spay** स्पे' v.t. वन्ध्य बनाना, बाँझ बनाना, ओवरी$^F$ (डिम्बकोष) निकालना, अण्डकोष निकालना, वधिया करना।

**spaying** –इंग् n. (कृषि०, चि०) अण्डग्रन्थ्युच्छेदन, डिम्बग्रन्थ्युच्छेदन, स्त्री वन्ध्यकरण, अण्डाशय-अपनयन, अण्डाशयाकर्षण।

**S.P.C.A.** Society for the Prevention of Cruelty to Animals.

**S.P.C.C.** Society for the Prevention of Cruelty to Children.

**S.P.C.K.** Society for Promoting Christian Knowledge.

**S.P.E.** Society for Pure English.

**speak** स्पीक्' v.t. & i. (*spoke, spoken*) उच्चारण करना, शब्द करना, बोलना (*child is learning to* ~) भाषण करना, व्याख्यान देना, लेक्चर या तकरीर$^F$ देना, स्पीच$^F$ देना; (~*with, to, of, about*) वार्तालाप करना, बात$^F$ करना, बातचीत$^F$ करना, कहना (*have heard him* ~ *of it*); बोलनेमें (किसी विशेष भाषा$^F$-का) प्रयोग करना, बोलना (*cannot* ~ *French*); सत्य प्रकट करना, (अपना मत) व्यक्त करना, प्रकट होना, व्यक्त होना; बात$^F$ कह देना, बात$^F$ बता देना; (प्रा०) (आचरण, परिस्थितियों$^F$ आदिका) प्रकट करना, बताना; प्रमाणित करना, प्रमाण देना, प्रमाण होना, साबित करना, सबूत होना (*this* ~*s a little mind*); (एक जहाजका दूसरे जहाजको) अभिवादन करके बातचीत$^F$ करना, पत्र-व्यवहार करना; किसी कृति$^F$ या रचना$^F$में उल्लेख करना; कुत्तेका भौंकना; (ला०) (वाद्ययन्त्रका) बजना; *nothing to* ~ *of* बस, कुछ भी उल्लेखनीय नहीं, कुछ कहने योग्य नहीं; ~ (person) *fair* मधुर भाषा$^F$ बोलना, ~ *for* प्रतिनिधिके रूपमें आचरण करना, किसीकी वकालत$^F$ करना, किसीके पक्षमें कहना; ~*of* के बारेमें कहना, उल्लेख करना, जिक्र करना; ~ one's *mind* निर्भीकतापूर्वक कह देना, साफ-साफ कह देना; ~ *out* (*up* भी) अपना मत प्रकट करना; निडर होकर बोलना, खुलकर बोलना, साफ-साफ बोलना; ~ *to* किसी प्रसंगमें बात$^F$ पूछना, निश्चय करना, बात$^F$ पक्की करना; सम्बोधन करना; ~ *volumes for*, ~ *well for* बहुत बड़ा प्रमाण होना, बड़ा सबूत होना, शहादत$^F$ होना; अनुकूल होना, पक्षमें कहना, हकमें बोलना; ~ *without book* स्मरणशक्ति$^F$से ही तथ्योंका उल्लेख करना, बिना पुस्तक$^F$की सहायता$^F$के बताना।

**speakable** –'कॅबॅल् a. भाष्य, भाषणीय, व्याख्येय, व्याख्यानीय; वार्तालापनीय, वार्तालाप करने योग्य, बातचीत$^F$ करने योग्य; कहने योग्य, सही कहने योग्य।

**speaker** –'कॅर् n. वक्ता, वाग्मी, व्याख्याता, भाषण-कर्त्ता, व्याख्यान या लेक्चर देनेवाला, तकरीर करनेवाला; (राज०, विधा०) अध्यक्ष, प्रधान, सभापति; ब्रिटेनकी लोकसभा$^F$का अध्यक्ष, प्रमुख, स्पीकर।

**Speakership** –शिप् n. लोकसभा$^F$का अध्यक्षपद; (का०) अध्यक्षता$^F$।

**speaking** –किंग् १. n. भाषण, बोलना, बातचीत$^F$ (क्रियागत अर्थोंमें); ~ acquaintance बोलचाल$^F$तकका परिचय; २. a. बोलता हुआ; सजीव (~ *portrait*); ~ trumpet दूरभाष तूर्य; ~ tube दूरभाष नली$^F$; बतनाल$^F$; *not on* ~ *terms* बोलचाल बन्द है, खटपट है, मनमुटाव है।

**spear** स्पीअॅर्' १. n. कुन्त, भाला, बर्छा, बर्छी$^F$, बल्लम, नेजा; (का०) भालेवाला, बर्छेबाज, बल्लमधारी; मछली$^F$ मारनेका पैना और मुड़ी हुई नोंक$^F$का बर्छा; २. v.t. भालेसे मारना या बींधना, भालेसे छेदना, बल्लम घुसेड़ना; ३. v. i. पेड़के तनेका बर्छेकी भाँति लम्बा होना; ~man शूलधर, बल्लमधारी, शूली, बर्छैत, बर्छा चलानेवाला, बर्छेबाज; ~ mint पर्णास, साधारण पोदीना; ~ side. पुत्रपक्ष, परिवारकी पुरुष शाखा$^F$; पुरुष, पुरखा;

~ crowfoot, ~ crystals, ~ end, ~ grass, ~ head, ~ point, ~ pyrite, ~ shaft, ~ shaped, ~ thrower, ~ wort.

**spec** स्पे'क् n. (बोल०) सट्टेका व्यवसाय या कारोबार, सट्टा (*it turned out a good* ~); कल्पना$^F$, अनुमान।

**special*** स्पे'शॅल् १. n. विशेषांक, विशेष, परीक्षा$^F$, पुलिस$^F$का विशेष सिपाही, विशेष गाड़ी$^F$, स्पेशल ट्रेन$^F$, २. a. विशिष्ट*, विशेष*, विशेषित, असामान्य, असाधारण, खास, गैरमामूली (*lacks the* ~ *qualities required*); विशेष प्रयोजनके लिए, विशेष अभिप्रायके हेतु, खास मतलबका (*appointed* ~ *agents*); (*especial* के अर्थमें भी; कोटि$^F$, मात्रा$^F$, अधिकता$^F$में) अपवादस्वरूप, अति, अत्यन्त, बहुत (*took* ~ *trouble*); ~ constable विशेष आरक्षी, विशेष सिपाही; ~correspondent विशेष वार्ता$^F$का समाचार देनेवाला, विशेष संवाददाता; ~ delivery ⊙ एक्सप्रेस डिलिवरी$^F$; ~ edition समाचारपत्रका विशेषांक, विशेष संस्करण; ~ pleading (कानून) विशेष प्रतिपादना, विशेष अथवा नवीन तथ्यका अभिकथन, स्पष्ट किन्तु अनुचित अभियोग, किसी मामलेका बयान (जिसमें सत्यकी अपेक्षा$^F$ वक्ताके दृष्टिकोणका समर्थन किया गया हो); ~ sense ज्ञानेन्द्रिय$^F$; ~ train विशेष गाड़ी$^F$, स्पेशल ट्रेन$^F$;

~ abilities, ~ accommodation, ~ act, ~ agent, ~ agreement, ~ appeal, ~ assessment, ~ bag, ~ body, ~ business, ~ care, ~ carriage, ~ case, ~ census, ~ centre, ~ charge, ~ checks, ~ class, ~ coach, ~ concession, ~ constituency, ~ contractions, ~ correspondent, ~ course, ~ crossing, ~ damages, ~ demurrer,

~duty, ~ effect, ~ endorsement, ~ envoy, ~ facility, ~ fare, ~ flight, ~ ~ form, ~ grace, ~ grant, ~ injunction, ~ injury, ~ invitation, ~ issue, ~ jury, ~ knowledge, ~ licence, ~ list, ~ logic, ~ magistrate, ~ maintenance, ~ meeting, ~ motion, ~ notice, ~ occasion, ~ officer, ~ pay, ~ pension, ~ permission, ~ privilege, ~ programme, ~ property, ~ povision, ~ rate, ~ relativity, ~ repairs, ~ representative, ~ resolution, ~ root, ~ secretary, ~ senses, ~ service, ~ session, ~ stall, ~ survey, ~ tariff, ~ trade, ~ train, ~ verdict, ~ ward, ~ warrant.

**specialism** –शॅलिज़्म् n. विशिष्टवाद, विशेषज्ञता^F, विशिष्टता^F।

**specialist** –लिस्ट n. **विशेषज्ञ**, विशेषविद्, विज्ञ, विशेष जानकार;

~ bed, ~ branch, ~ category, ~ cover, ~qualification, ~ service, ~ vehicle.

**specialistic** –'टिक् a. विशिष्ट रूपका, विशिष्टता-सम्बन्धी।

**speciality** –शिॲ'लिटि n. वैशिष्ट्य, विशिष्टता^F, विशेषत्व, **विशेषता^F**, विशेष गुण या योग्यता^F, विशेष धर्म या स्वभाव; असाधारणता^F, अनोखापन; (*especialty* के अर्थमें भी) विशेष अध्ययन या अनुशीलन, विशेष उत्पादन, विशेष उपचार विशिष्ट या लक्षित पदार्थ (*jam-making is our ~*)।

**specialization** –शॅलाइज़े'शॅन् n. विशिष्टीकरण, विशेषीकरण, विशेषीयण, विशेषोपयोजन, विशिष्टता^F, (अर्थ०) **विशेषज्ञता^F**।

**specialize** –शॅलाइज़् v.t. & i. विशिष्ट बनाना, असाधारण बनाना, विशिष्टीकरण करना, विशेषजातीय बनाना, एकजातीय बनाना, निर्दिष्ट करना, खास बनाना; (विचार, वक्तव्यको) परिसीमित करना, सीमाबद्ध करना, संयत करना; (प्राणि०) अनुकूल बनाना, किसी विशेष प्रयोजनके लिए (अंग आदिको) पृथक् करना, अन्तर प्रकट करना, अलगाना; **विशेषज्ञता^F प्राप्त करना**, विशेषज्ञ होना, विशेष योग्यता^F प्राप्त करना; विशेष होना, एक जातीय होना, पृथक्कृत होना, अलग होना, अलगाया जाना।

**specialized** –ड् a. (वन०) **विशिष्ट, विशेषीकृत, विशेषित**, विशेषज्ञता-प्राप्त, विशेषज्ञतायुक्त, विशेषोपयुक्त;

~ ability, ~ agency, ~ instruction, ~ shoot.

**specialty** –'शल्टि n. विशेष वस्तु^F, वैशिष्ट्यपूर्ण द्रव्य या विषय; (कानून) मुद्रांकित अधिकारपत्र, विसंविदा^F, मुद्रांकित अनुबन्ध, मुहर^F लगा प्रतिज्ञापत्र; SPECIALITY.

**speciation** स्पेॅशिए'शॅन् n. (वन०) **जाति-उद्भव**।

**specie** स्पी'शिई, -शी n. (pl. वही) टंक, कलधौत, (अर्थ०) **सोना-चाँदी^F** (*~point*), स्वर्ण एवं रौप्य मुद्रा^F, सोने या चाँदी^F का सिक्का, नकद (*paid in ~*); रोकड़^F, नकदी, रुपया।

**species** –ईज़्, -शीज़् n. (pl. वही) (प्राकृ० इति०) जातिमूल, (जीव०, भौ०, वन०) **जाति^F**, (चि०) **जात^F**, उप-जाति^F, वर्ण, नस्ल^F, जिन्स^F; T. (तर्क०) समान गुणोंके व्यक्तियोंकी श्रेणी^F; प्रकार, भेद, किस्म (*has a ~ of cunning*); (कानून) सामग्री^F को दिया गया आकार, रूप, सूरत^F, शक्ल^F; (ईसा०) इयूकैरिस्ट (ईसा मसीहके अन्तिम भोजकी स्मृति^F में रात्रिभोज) के समय पवित्र रोटी^F और मदिरा^F के प्रत्येक तत्त्वका संगत रूप; the *or* our ~ मानवजाति^F;

~ control, ~ immunity, ~ sanitation.

**specifiable** स्पे'सिफ़ाइॲबॅल् a. निर्देशनीय, नामोल्लेखनीय, विशिष्टकरणीय, उल्लेखनीय; ब्योरामें रखने योग्य।

**specific** स्पि'सिफ़िक् १. n. रोगनिवारक विशेष औषधि^F, विशेष उपचार, टोटका; २. a. निश्चित, (चि०) विशेषतायुक्त, **विशिष्ट**, विशेष, अद्भुत, असामान्य; व्यक्तिगत, निजी (*has a ~ style*); जातिगत विशेष-जातिगुण-सम्पन्न; वर्गतत्त्व सम्बन्धी (*the ~ forms of animals*); (स्थिति वि०, भौ०) **आपेक्षिक**, विशेष विषय-सम्बन्धी, विशिष्ट विषयका; जातीय, जातिगत, विशेष जाति^F का (*the ~ name* of a plant etc.); स्पष्ट, निर्दिष्ट, ठीक; स्वतन्त्र, विभेदसूचक (*a ~ statement*); यथावत्, तथैव; (कर या महसूल आदि) इतना, इतना कुछ, इतनी मात्रा^F में वसूल किया गया; ~ charge आपेक्षिक विद्युतराशि^F; **विशिष्ट आवेश**; ~ diagnosis जाति-वर्णना^F; ~ difference विशिष्ट अन्तर, विशेष भेद, खास फर्क;

~ ability, ~ absorption, ~ aim, ~ area, ~ authority, ~ conductance, ~ consumption, ~ curvature, ~ disease, ~ distinction, ~ duty, ~ dyes, ~ education, ~ factors, ~ fire policy, ~ goods, ~ gravity, ~ heat, ~ humidity, ~ ionization, ~ legacy, ~ meaning, ~ medicine, ~ modifier, ~ name, ~ performance, ~ property, ~ provisions, ~ purpose, ~ relief, ~ remedy, ~ reserve, ~ resistance, ~ rotation, ~ style, ~ surface, ~ susceptibility, ~ tax, ~ treatment, ~ viscosity, ~ volume, ~ weight.

**specification** –के'शॅन् n. विशेष निर्देश, सविशेष उल्लेख, **विशिष्ट विवरण, विशेष विवरण**, असामान्य वर्णन; (नौवि०) **विशिष्टि^F**, विशेषिका^F; **विनिर्देश**; विशिष्ट निर्देशन या उल्लेखन; परिसंख्या^F (इंजीनियरी आदिके काममें मकान, सामान, कारीगरी^F आदिका) विस्तृत ब्योरा, इमारत^F का नक्शा और लागत^F का हिसाब;

(क़ानून) संविदा[F], ठहराव (आविष्कार-सम्बन्धी); (अपने आविष्कारकी बनावट[F] और उसके प्रयोगके सम्बन्धमें पेटेण्ट करानेके प्रार्थनापत्रमें) प्रार्थी द्वारा दिया गया विवरण।

**specificity, specificness** –फ़ि'सिटि, –फ़िकनिस् nn. विशिष्टता[F], विशेषता[F], निर्दिष्टता[F], स्पष्टता[F], निश्चितता[F]; (शिक्षा०, चि०) जातिगुण-योग्यता[F], विचित्रता[F], खासियत[F]।

**specified** ⊙ स्पे'सिफ़िड् a. विशिष्ट, (विधा०) उल्लिखित (रसा०, भौ०) निर्दिष्ट (~*period, area*), (विधा०) दी हुई।

**specify** –फ़ाइ v. t. विशेषाभिधान करना, निर्देशित करना, स्पष्ट रूपसे ब्योरा बताना, विशेष रूपसे कहना, निर्दिष्ट करना, विशेष उल्लेख करना, (विधा०) उल्लिखित करना, नामका उल्लेख करना, ठीक-ठीक बताना, वर्णन करना, बयान करना; सम्मिलित करना, शामिल करना (*a slate course was not ~ ied*)।

**specimen** स्पे'सिमिन् n. प्रादर्श, आदर्श, निदर्शन, प्रतिदर्श, प्रतिरूप, प्रतीक, प्रतिनिधिरूप, उदाहरण, नमूना, मिसाल, बानगी[F], (~*s of copper ore*); ~ bottle, ~ entry, ~ form, ~ jar, ~ signature.

**speciology** स्पीशिऑ'लॅजि n. जाति-विज्ञान, प्रजाति-विज्ञान, नस्लों[F]की साइंस[F]।

**speciosity** स्पीशिऑ'सिटी n. सुन्दर बाह्य-दृश्य, सुन्दर बाहरी शोभा[F], बाह्य सुन्दरता[F], सुदृश्यता[F], सुन्दर रूप, चटकीलापन।

**specious** स्पी'शॅस् a. सत्याभास, आपातसुन्दर, बहिःरमणीय, बाह्यतः सुन्दर, सुदृश्य, ऊपरसे अच्छा, बाहरसे ठीक, दिखावटी, भड़कीला, चटकदार(~ *appearance*); ऊपर-ऊपरसे संगत या युक्तियुक्त (~ *argument*)।

**speciousness** –निॅस् n. सत्याभास, बाह्य सुन्दरता[F], सुदृश्यता[F], सुरूपता[F], भड़कीलापन, युक्तिसंगतता[F]।

**speck**[1] स्पे'क् १. n. कलंक, चिह्न, झाँई[F], छोटा धब्बा, (वन०) चित्ती[F]; अंक, दाग; अणु, लव, (धूल[F]का) कण; बिन्दु, बूँद[F], छींटा; फलमें सड़न[F]का निशान या दाग; २. v.t. कलंकित करना, धब्बे डालना, दाग लगाना, चित्तीदार करना; छींटना; छींटें डालना।

**speck**[2] n. (अमेरिका और दक्षिणी अफ़्रीकामें) वसायुक्त मांस, सुअरका नमकीन मांस, शूकर-मांस, चर्बीदार गोश्त; वसा[F], ह्वेल[F] आदि मछलियों[F]की चर्बी[F]।

**speckle** स्पे'कॅल् १. n. अंक, क्षुद्र चिह्न, छोटा दाग, (वन०) छोटी चित्ती[F], बिन्दी[F], धब्बा; २. v.t. चिह्न बनाना, चित्ती[F] बनाना, बिन्दियाँ[F] लगाना, छोटे-छोटे दाग डालना, धब्बे डालना।

**speckled** –ड् a. चित्रविचित्र, चित्रांग, चित्रित, कलंकपूर्ण, धब्बेदार, चित्तीदार, चित्तैला, दागदार।

**speckledness** –निॅस् n. क्षुद्रचिह्नितता[F], क्षुद्रचिह्नयुक्तता[F], छोटी चित्तियाँ[F] होना।

**speckless** –क्'लिॅस् a. कलंकहीन, बेदाग़, साफ़।

**specs** स्पे'क्स् n. (pl.) (बोल०) उपनेत्र, ऐनक, चश्मा।

**spectacle** स्पे'क्'टॅकॅल् n. रूप, सूरत[F], दृश्य, अधिदृश्य, प्रदर्शनी[F], दृष्टिविषय, दर्शनीय वस्तु[F], कौतुक, नज़ारा (*a charming ~*); सार्वजनिक प्रदर्शन, खेल, स्वांग, तमाशा; (pl.) (*pair of ~s* या बोल० *specs* भी) उपनेत्र, ऐनक, चश्मा; *sees everything through rose coloured ~s* प्रत्येक वस्तु[F]का आकर्षक पक्ष ग्रहण करता है।

**spectacled** –ड a. ऐनक लगाये हुए, चश्माधारी; आँखों[F]पर चश्मे-जैसे निशानवाला (पशु, जैसे ~ *bear*)।

**spectacular** स्पे'क्टै'क्यूलॅर् a. प्रदर्शनीय, प्रदर्शनयोग्य, दिखाने योग्य, तमाशेके लायक; भव्य, अतिदर्शनीय, कौतुकपूर्ण, सजधज[F]का, असाधारण (~ *achievement*)।

**spectacularism** –रिज़्म् n. प्रदर्श्यता[F], प्रदर्शनीयता[F], प्रदर्शन-योग्यता[F], बाह्य आकृति[F], बाहरी सौन्दर्य, ऊपर-ऊपरका रूप; भव्यता[F], कौतुकपूर्णता[F], सजधज[F]।

**spectator** स्पे'क्टे'टॅर् n. (किसी प्रदर्शन, खेल, शो आदिका) द्रष्टा, दर्शक, अधिप्रेक्षक, देखनेवाला, तमाशाई, तमाशबीन (*the ~s were moved to tears*)।

**spectatorial** –टॅटॉ'रिॲल् a. दर्शकीय, द्रष्टाविषयक, अधिप्रेक्षक-सम्बन्धी, दर्शक-सम्बन्धी।

**spectatress** –टे'ट्रिस् n. दर्शिका[F], प्रेक्षक महिला[F], देखनेवाली[F]।

**spectral** स्पे'क्'ट्रॅल् a. वर्णालीय, वर्णव्यंजक, वर्णच्छटा-सम्बन्धी, वर्णयुक्त, रंगारंग, वर्णपट-सम्बन्धी (~ *analysis; colours*); प्रेतवत्, भूत-तुल्य, प्रेतोंका, भूतका; ~ analysis, ~ colour, ~ density, ~ line, ~ purity, ~ region, ~ sensitivity, ~ series.

**spectrality** –ट्रै'लिटि n. वर्णालिता[F], वर्णव्यंजकता[F], वर्णच्छटा[F], सप्तरंजकता[F], रंगीनी[F], आभा[F], आभास; सप्तवर्ण-पदार्थ; भूत, प्रेत, शैतान।

**spectre** –'टॅर् n. भय, आतंक, पूर्वाशंका, पूर्वभय, (~ *of ruin, war, madness*, etc.) अपच्छाया[F], प्रेत, छाया[F], वेताल, पिशाच; भूत; ~ of the Brocken पर्वतकी चोटी[F]पर चढ़े हुए व्यक्तिकी दीर्घ छाया[F]; प्रेतच्छाया[F]; ~-bat (दक्षिणी अमेरीकाका) पत्र-नासिक्य चमगादड़।

**spectro-** रंगावलि- (~*graph*, ~*gram*, ~*heliograph*, ~ *helioscope*, ~ *meter*)।

**spectrogram** स्पे'क्'ट्रॅग्रैम् n. वर्णाली-लिख, रंगावलि लेख, वर्णक्रम-लेख, वर्णच्छटा-चित्र, (कृषि०) वर्णक्रम-चित्र, (भौ०) स्पेक्ट्रम चित्र, T.।

**spectrograph** –ग्राफ़् n. वर्णाली-लेख, रंगावलि चित्र, (कृषि०) वर्णक्रमलेखी, (भौ०) स्पेक्ट्रमलेखी, वर्णक्रम-लेखक यन्त्र, T.।

**spectrography** –ट्रॉ'ग्रॅफ़ि a. भौ० वर्णक्रमलेखन, वर्णविश्लेषण।

**spectrological** –ट्रॅलॉ'जिकॅल् a. वर्णालिकीय, रंगावलि-

छीलन, चैली[F], चीप[F], छिपटी[F], खपची[F], (चि०) उपजङ्घिका[F]; गलित-हड्डी[F] या भग्न हड्डी[F]का टुकड़ा; २. v.t. & i. (यन्त्र०) **विभंजित होना,** छिपटी[F] उतारना या उतरना; छोटे-छोटे टुकड़े करना या होना, चिपटी बनाना या होना, पतली खपची[F] फाड़ना या होना; ~-bar गाड़ी[F]के आड़े डण्डे; ~-bone अनुजघास्थि[F], विवला[F], पिंडली[F]के बाहरकी ओरकी हड्डी[F]; ~-proof स्पोटखण्ड-रोधी, बमोंके फटनेसे उड़नेवाले टुकड़ों या किरचोंसे बचानेवाली वस्तु[F]।

**splintered** –र्ड a. (इति०) **खण्डित** (~ *rock*)।

**splintery** –रि a. (प्रा० भू०) **शितखण्डीय,** काष्ठखण्डोंका, छिपटियों[F]का; काष्ठखण्डवत्, चैली-जैसा, छिपटीवाला, खपचीदार, छिपटियाँ[F] बनाने योग्य, चैलियों[F]के लायक।

**split[1]** स्प्लिट् n. दलोंमें विघटन, पृथक्करण, भेद, मतभेद, गुटोंमें फूट, बिगाड़; (चि०) (अनुदैर्घ्य,) विदर, विपाट, चीर, छेद, दरार[F], फटन[F], चटख[F], टूट; (वन०) **पाटन, भंग, विखण्ड, खण्डन;** (भौ०) **विदारण,** चीरना, तोड़ना, फाड़ना; फौलाद बेंत आदिकी एक छड़[F]; चिरा हुआ बाँस; चीरे हुए चमड़ेकी एक पर्त[F] या तह[F]; करघेकी कंघी[F]की छड़[F]; लेमनेड या सोडेकी आधी बोतल[F]; मद्यका आधा गिलास; (फेरो नामक ताशके खेलमें) बराबरके अंकोंके दो पत्तोंका निकलना (जिसमें शर्तें[F] बँट जाती हैं): (गुण०) **विभक्त,** विभाजित; पाटित, विपाटित; (pl.) धरती[F]पर दोनों भिन्न दिशाओं[F]को टाँगें[F] फैलाकर बैठनेकी विधि[F] या बाजीगरका आसन (*do ~s*);~ shift **सविरामी पारी[F];** ~ pebble (इति०) **भिन्नोपल;**
~ base, ~ bearing, ~ cork, ~ focus, ~ income, ~ pin, ~ plot, ~ pulley, ~ ring, ~ seam, ~ shank, ~ wheel.

**split[2]** १. v. t. & i. (*split*) विरोधी दलोंमें विभाजित होना या विभाजित करना, (वन०) **छिटकना;** (किसी प्रश्नपर) विरोधी गुटोंमें बँट जाना; भेद हो जाना, एका भंग होना या भंग करना; **भंग करना, खण्डित करना,** खण्ड-खण्ड करना, फाड़ना, अलग करना, भागोंमें बाँटना, अलग-अलग मोटाइयों[F]में बाँटना (*~ it into three layers, the job, sum,* etc.); पाटन करना, विपाटन करना, **विपाटित करना,** विदीर्ण करना, चीरना, चिरना, टूटना, फटना; २. a. विपाटित, विभक्त, पाटित, फाड़ा हुआ, फटा हुआ, चिरा हुआ, खुला (*~ bamboo, nut*); ~-footed खण्डित-पाद, फटे पैरवाला; ~ grain दाल[F]; ~ infinitive विभक्त क्रियार्थक संज्ञा[F] (जब *to* और क्रिया[F]के बीचमें क्रिया-विशेषण आ जाता है); ~ peas(e) मटर[F]की दाल[F]; ~ pelvis (चि०) खण्डित श्रोणी[F], भगास्थियों[F]का सहज असंयुक्त रहना; ~ ring विपाटित वलय, मुँहखुला छल्ला; ~ second विकलांश, निमिष, क्षण, पल, अत्यल्प समय; ~ shot, stroke ऐसी चोट[F] या निशाना जिससे पास-पास रखी हुई लकड़ी[F]की दो गेंदें[F] भिन्न-भिन्न दिशाओं[F]में चली जावें; *head is ~ ting* (पीड़ा[F]से) सिर फटा जा रहा है; ~ *hairs* सूक्ष्म आलोचन करना, सूक्ष्म विवेचन करना, बालकी खाल[F] निकालना; ~ *on* (ग्रा०) (अपने सहयोगीका) रहस्य प्रकट करना, भण्डाफोड़ कर देना, भेद प्रकट करना; ~one's *sides* (या intr.) हँसते-हँसते लोटपोट होना, हँसते-हँसते पेटमें बल पड़ जाना; ~ one's *vote* प्रत्येक विरोधी उम्मीदवारको वोट देना, विरोधी उम्मीदवारोंमें अपने वोट (मतपत्र) विभाजित करना; ~ *the difference* मध्यमान या बीचकी रकम[F] लेना।

**splitter** –टॅर् n. विपाटक, विदारक, चीरनेवाला, फाड़नेवाला, तोड़नेवाला; side-~ विनोद, हँसी-मजाक; विनोदी, बहुत अधिक हँसानेवाला व्यक्ति।

**splitting** –टिंग् n. (कृषि०, वन०, यन्त्र०) **विभजन, विखण्डन, विपाटन,** विदारण, **फटना;** side-~ बहुत अधिक हँसाना; बहुत अधिक हँसानेवाला; ~ headache तीव्र शिरोवेदना[F], बहुत जोरका सिरदर्द।

**splodge** स्प्लॉज्' n. दे० SPLOTCH.

**splosh** स्प्लॉश्' n. (बोल०) (पानीका) छपाका।

**splotch, splodge** स्प्लॉच्', स्प्लॉज्' nn. कलंक, लेप, निशान, धब्बा, दाग।

**splotchy** –'चि a. कलंकपूर्ण, धब्बेदार, दगीला, दागदार।

**splurge** स्प्लर्ज' n. कृत्रिमता[F], बनावटीपन, दिखावा।

**splutter** स्प्ल'टॅर् v.t. & i. & n. = SPUTTER.

**spluttering** –टिंग् n. प्रस्फुरण, फड़फड़ाहट[F]।

**Spode** स्पोड्' n. बढ़िया चीनी[F]के बर्तन।

**spoffish, spoffy** स्पॉ'फ़िश, स्पॉ'फ़ि aa. = FUSSY.

**spogel seeds** स्पोगेल् सीड्स् n. (चि०) ईसबगोल।

**spoil[1]** स्पॉइल्' n. खात[F], कटान, कीचड़ निकालने आदिमें बाहर निकाली गयी या फेंकी गयी मिट्टी[F]; (स्था०) **फालतू मिट्टी[F];** युद्धमें शत्रुसे अपहृत द्रव्य, अपहरण, लूट[F], खसोट[F], लूट[F]का धन; बटमारी[F]; (ला०) उपयोग, जयांश, लाभ, फायदा, नफा, मुनाफा, (जो किसी प्रतियोगिता[F]में सफलतारूप प्राप्त हो); बरबादी[F], खराबी[F], बिगाड़; सरकारी नौकरी[F]में उपवेतन, ऊपरी आय[F], लाभ; प्रत्येक खिलाड़ीको पाँच पत्ते बाँटे जानेका ताशका खेल (*~- five* ) में बराबरी; ~s system ⊙ पदपुरस्कार व्यवस्था[F], सफलता-प्राप्त दलके समर्थकोंको सार्वजनिक पद प्रदान करनेकी पद्धति[F]।

**spoil[2]** v.t.& i.(*spoilt* or *~ed*) (प्रा०, साहित्यिक) अपहरण करना, वंचित करना, बलपूर्वक ग्रहण करना, बलपूर्वक छीन लेना, लूटना, पार कर लेना, चोरी[F]से मार देना, चुरा लेना, छीन लेना, जबरदस्ती[F] ले लेना; गुणोंको क्षीण करना, दूषित करना, विकृत कर देना, विशेषताओं[F]को कम कर देना, भ्रष्ट करना, बिगाड़ देना, रंगमें भंग करना, खराब कर देना, मजा किरकिरा कर देना, तबाह करना (*was quite ~t by the rain*); लाड़ या प्यारसे आदत[F] खराब कर देना (*spare the rod and ~ the child*); (फल, मछली[F] आदिका) बिगड़ जाना, खराब होना, सड़ना, उबस जाना; (ला०,

विनोद आदिके सम्बन्धमें) नीरस हो जाना, किरकिरा हो जाना, बदमजा हो जाना; ~-sport खेल बिगाड़नेवाला; *dog is ~ing for a fight* कुत्ता न लड़नेसे खराब हो रहा है अर्थात् लड़नेको इच्छुक है।

**spoilage** –'लिज् n. विकृत वस्तु[F], बिगड़ी हुई चीज[F], रद्दी माल, (चि०) रद्दी[F], कूड़ा-कबाड़ा; (छपाई[F]) विकृत पत्र; v.t. रद्दी करना, बिगाड़ना।

**spoiled** –ड्' a. विकृत, दूषित, मलिनीकृत, बिगड़ा हुआ (~ *stamps*); दुर्लालित (~ *child*)।

**spoiler** –'लॅर् n. अपहारक, डकैत, डाकू, लुटेरा; गुण-हारक, गुणोंको क्षीण करनेवाला; विघ्नकर्त्ता; रंगमें भंग करनेवाला; लाड़ करनेवाला, बिगाड़नेवाला; पंगु बनाने-वाला, अपाहिज करनेवाला।

**spoke**[1] स्पोक् १. n. गाड़ी[F]के पहियेको चढ़ाई[F]में नीचे लुढ़कनेसे रोकनेवाली बल्ली[F] या आड़[F]; (मौ०) **अर, अरा,** पहियेकी तीली या आरा, स्पोक; सीढ़ी[F]का डण्डा; जहाज चलानेके चक्र या पहियेकी त्रिज्याकार मुठिया[F]; २. v.t. (पहियेको) बल्ली[F] या आड़[F]की सहायता[F]से रोकना या थामना; आरा लगाना, तीलियाँ[F] लगाना; ~shave दोनों ओर दो मुठियोंवाला आरा छीलनेका रन्दा; *put a ~ in* person's *wheel* (ला०) किसीके स्वार्थोंमें बाधा[F] उपस्थित करना, कामोंमें रोड़ा डालना।

**spoke**[2] SPEAK. का भूतकालिक रूप।

**spoken** –'कॅन् SPEAK का भू० कृ०, कथित, उक्त।

**spokesman** n. स्पोक्स्'मॅन् (pl. *-men*) अधिवक्ता, प्रवक्ता, प्रतिनिधिवक्ता, मुखपात्र, किसीकी ओरसे बोलने-वाला प्रतिनिधि, नुमाइन्दा।

**spolia opima** (L) n. लूट[F]का माल।

**spoliate** स्पो'लिश्रेट् v. t. & i. क्षति[F] पहुँचाना, वंचित करना, लूटना-पाटना, लूटना-खसोटना।

**spoliation** –ऍ'शॅन् n. अपहृत द्रव्य, अपहार, लूट[F], लूटपाट[F], डाका; (विधा०) लुण्ठन, लूटना; (ला०) उत्पीड़न, बलपूर्वक धनापहरण, सताना; (ईसा०) मिथ्या उपाधि[F]के नामसे पादरीकी वृत्ति[F] ग्रहण करना; (कानून) दस्तावेजका भ्रंश, नाश, परिवर्तन, बिगाड़ (ताकि वह प्रमाणके रूपमें प्रयुक्त न किया जा सके)।

**spoliative** –'लिॲटिव् a. वंचक, क्षति[F] पहुँचानेवाला, ह्रास करनेवाला, लूटने-खसोटनेवाला, ले लेनेवाला।

**spoliator** –ॲटॅर् n. संलुण्ठक, अपहारक, दस्यु, लुटेरा, लूटनेवाला; मिथ्यारूपसे पादरीसे पादरीवृत्ति[F] लेनेवाला; विनाशकर्त्ता, मिटानेवाला, ले लेनेवाला।

**spoliatory** –ॲटॅरि a. अपहरणकारी, अपहारी, लूट-पाट-सम्बन्धी, लूटने या नष्ट करनेवाला।

**spondaic** स्पॉन्डे'इक् a. द्विदीर्घाक्षरीय (छन्द)।

**spondee** –'डि n. द्विदीर्घाक्षर चरण (छन्द)।

**spondulicks** ⊙ स्पॉन्ड्यू'लिक्स् n. मुद्रा[F], रुपया पैसा, धन-दौलत[F]।

**spondylus** ⊙ स्पॉन्'डिलॅस् n. (इति०) **शंखाभूषण** (~ *shell*)।

**sponge**[1]* स्पन्ज्' n. जालक जीव, छिद्रिष्ठ, शरीरपर छेदोंवाला निम्न श्रेणी[F]का (जलशोषक) जलजीव, (रसा०, प्रा० भू०, जीव०) **स्पंज***; जलशोषक समुद्री पदार्थ-विशेष, स्पंजकी भाँति सोख लेनेवाली कोई वस्तु[F]; स्पंजप्रदेश; स्पंजका अस्थिपंजर या ढाँचा; (ला०) पराश्रयी, परान्नभोजी, परावलम्बी व्यक्ति, रोटी-तोड़, टुकड़-खोर; ~ cake एक रससिक्त कोमल पिष्टक, स्पंजकेक; ~ guard (कृषि०) **कालीतोरी**[F]; *pass the ~ over* (अपराध या बुराई[F]को) क्षमा[F] कर देनेका समझौता करना, गलती[F] भुला देना; *throw up the ~* (मुक्केबाज या उसके अनुगामीके द्वारा) तौलिया-जैसा स्पंज फेंकना; (ला०) मुष्टियुद्ध छोड़कर भागना, पराजय स्वीकार करना, मुक्के-बाजीमें हार[F] मानना;

~ bowl, ~-cloth, ~-fisher, ~gold, ~ gourd, ~iron, ~-like, ~man, ~ tree, ~ wood.

**sponge**[2] १. n. स्पंजसे झाड़-पोंछ[F], स्पंजसे सफाई[F], स्पंजद्वारा अवशोषण; ~ bath (चि०) पानी और स्पंजसे हलका स्नान (*had a ~ down*); चापलूसी[F]से काम निकालना; २. v.t. & i. स्पंजसे पोंछना, साफ करना; स्पंजसे (शरीरके अवयवोंपर) पानी निचोड़ना; स्पंजसे (लेख, ला० वस्तु[F]की स्मृति[F] आदि) मिटा देना, पोंछ डालना, धो देना, साफ कर देना; स्पंजसे पानी सुखाना या सोखना, जज्ब करना, स्पंज (शोषक जलजीव) एकत्र करना, इकट्ठे करना, चाटुकारिता[F]से प्राप्त करना, चापलूसी[F] या खुशामद[F]से काम निकालना, ~ *on* पराश्रित होकर रहना, परान्नभोजीकी भाँति रहना, नीचतापूर्वक दूसरेपर निर्भर होना।

**spongeous** –ॲस् a. = SPONGY.

**sponger** –जॅर् n. जलशोष-प्रयोक्ता, स्पंजसे पोंछनेवाला आदि (क्रियागत अर्थोंमें); अन्नदास, परान्नभोजी, मुफ्तखोर, टुकड़खोर।

**spongicolous** –जि'कॅलॅस् a. जलजीवान्तर्वर्ती, जल-शोषयुक्त, जलजीवमय, स्पंजदार।

**spongiform** –जिफ़ॉर्म् a. स्पंज-जैसा, स्पंजके ढाँचेके समान।

**sponginess** –जिनि'स् n. स्पंजीयन, जलशोषकता[F], जलजीवसदृशता[F], स्पंज अवस्था[F]; छिद्रिष्ठता[F], छिद्रपूर्णता[F], बहुच्छिद्रिलता[F], शोषणशीलता[F]; नम्यता[F], लचीलापन, शिथिलता[F], पोलापन, झिरझिरापन।

**sponging** –जिंग् n. (चि०) **स्पंज करना,** स्पंजसे पोंछना, सोखना आदि (क्रियागत अर्थोंमें); ~-house (इति०, प्रा० अर्थमें निचोड़ना) कुर्क अमीनका घर (जिसमें गिरफ्तार ऋणीको अस्थायी रूपसे रखा जाता था)।

**spongioplasm** ⊙ जिॲप्लैज़्म् n. कोशाजालिका[F], (जीव०) **जालिद्रव्य,** (चि०) **स्पंजीद्रव्य।**

**spongiose, spongious** –जिओस्, –ॲस् aa. जलशोषवत्, जलजीव-सदृश, स्पंज-जैसा, स्पंजवाला।

**spongologist** स्पॉन्गॉ'लॅजिस्ट् n. स्पंजविद्याविद्।

**spongology** –जि n. स्पंजविद्या[F], छिद्रिष्ठविद्या[F]।

**spongy** स्पन्'जि a. (वन०) **स्पंजी,** स्पंजकी भाँति; छिद्रिष्ठ, छिद्रपूर्ण, बहुछिद्रयुक्त और शोषणशील, सोखने-

वाला, शिथिल, नरम, मुलायम, पोला, झिरझिरा, लचीला, गिलगिला, शिथिलतः संलग्न, नरम, झिरझिरी (धातु^F); ~ bone (कृषि०, चि०) मृदु और विरल अस्थि^F, **मृदु अस्थि^F;**

~ bone, ~ cell, ~ layer, ~ lead, ~ platinum, ~ substance, ~ texture, ~ tissue.

**sponsal** स्पॉन्'सॅल् a. वैवाहिक, विवाह-सम्बन्धी, विवाह-विषयक; पति या पत्नी-विषयक, भार्या-विषयक, स्त्री-सम्बन्धी।

**sponsion**–शन् n. प्रतिभूति^F, जमानत^F, जामिनदारी^F; संविदा^F।

**sponson**–सॅन् n. जहाजके बड़े डाँड़के बक्सके आगे-पीछेका तिकोना चबूतरा या चौरस भाग; (नौवि०) फलाट; **टोडा डेक;** युद्धपोतमें एक ओरको निकला हुआ छज्जा, T.।

**sponsor** –सॅर् १. n. प्रवर्तक, संस्थापक; **प्रायोजक;** धर्मपिता या धर्ममाता, धर्मशिक्षा^Fका भार ग्रहण करनेवाला; उत्तरदायी, प्रतिभू, दूसरेका दायित्व अपनेपर लेनेवाला व्यक्ति, जमानतदार, जामिन; विज्ञापनकर्त्ता; पुरस्कर्ता; २. v.t. प्रवर्त्तन करना, चलाना; उत्तरदायी होना, प्रतिभू बनना, जामिन होना; बुलाना; पोषित करना; विज्ञापनोंका मूल्य चुकाना; पुरस्कृत करना।

**sponsorial** –सॉ'रिअॅल् a. प्रतिभू-सम्बन्धी; प्रतिभू-जैसा; विज्ञापनकर्त्ताका, प्रवर्तकीय।

**sponsoring** –सॅरिंग् a. प्रवर्ती, प्रायोजी, प्रायोजक;

~ authority, ~ director, ~ directorate, ~ officer.

**sponsorship** –र्-शिप् n. प्रवर्तकता^F; प्रतिभूत्व, प्रतिभूका पद, जामिनी^F, जमानत^F; विज्ञापनकर्तृत्व।

**spontaneity, spontaneousness** स्पॉन्टॅनी'इटि, –ॲस्निॅस् nn. स्वतः स्फूर्ति^F, स्वयंस्फूर्ति^F, स्वेच्छा^F, यदृच्छा^F, स्वतोभाव, स्वयंचालन, (दर्श०) **स्वतः प्रवृत्ति^F,** आत्मस्फूर्ति^F; स्वजन्म, स्वचालन; स्वयंपरिवर्तन, (मौ०) **स्वतः प्रवर्तिता^F,** स्वयं-क्रियाशीलता^F; सहजता^F, नैसर्गिकता^F, स्वाभाविकता^F।

**spontaneous** –टे'नि'अॅस् a. ऐच्छिक, आत्मस्फूर्त, **स्वतः,** स्वतःप्रेरित, स्वयंस्फूर्त, **स्वतःस्फूर्त,** आत्मस्फुरित; मनमाना, अपने मनका, अपनी खुशी^Fका (*made a ~ offer of his services*); स्वेच्छाचारी, यदृच्छ, स्वतःस्फूर्त, स्वेच्छाकृत, स्वेच्छाप्रणोदित, स्वेच्छाप्रसूत, **स्वजात,** स्वतोभावी, स्वाभाविक, अपने-आप करनेवाला या किया हुआ या होनेवाला; **स्वतः प्रवर्तित,** स्वचालित, स्वतःचालित, अनायास, सहज, अप्रयत्न-सम्भूत, अपने-आप होनेवाला, विना किसी चेतन प्रयत्नके होनेवाला, खुदबखुद (*~ movement, change*); नैसर्गिक, प्रकृति-जात, स्वयंजात, अपने-आप उगनेवाला; सहज, स्वाभाविक, अकृत्रिम, मुक्त (अंगसंचालन, हावभाव); (प्राणि०) (पौधोंके आकार-सम्बन्धी परिवर्तनों तथा छोटे जीव-जन्तुओंकी पेशियों^Fकी क्रियाओं^Fके सम्बन्धमें) स्वयंक्रिय, स्वयंपरिवर्तित, स्वभावसिद्ध, प्राकृतिक, स्वयंवर्धित; ~ generation निर्जीव पदार्थसे सजीवकी उत्पत्ति^F, स्वयं जन्म;

~ application, ~ combustion, ~ contraction, ~ emission, ~ delivery, ~ generation, ~ growth, ~ movement, ~ nasalization, ~ suggestion, ~ variation.

**spontaneousness** –निॅस् n. दे० SPONTANEITY.

**sponte sua** (L) adv. स्वेच्छया, अपनी इच्छासे।

**spontoon** स्पॉन्टून्' n. (इति०) संगीन, तलवार^F।

**spoof** स्पूफ्' १. n. छल, कपट, धोखा, ठगी, झाँसा, चकमा, दगा; (गुणवा०) कल्पित, मिथ्या, रचा हुआ, मनगढ़न्त, झूठा; २. v.t. छल करना, कपट-व्यवहार करना, धोखा देना, ठगना, बुद्धू बनाना, झाँसा देना, चकमा देना, जाल करना।

**spoofer** –फ़ॅर् n. वंचक, लम्पट, ठग, जालसाज।

**spoofing** ⊙ –फिंग् n. झाँसा, छलना या धोखा देना।

**spook** स्पूक्' n. (हास्य०) प्रेत, भूत, पिशाच।

**spookish, spooky** –किश्', –कि aa. प्रेत-सम्बन्धी, प्रेतवत्, भुतैला, भूत-जैसा।

**spool** स्पूल् १. n. वलनी^F, (कृषि०) **अन्तरनली^F, अन्तर फिरकी^F, चर्खी^F,** फोटोके फिल्म^F आदिकी चरखी^F, तागा लपेटनेकी रील^F, फिरकी^F, परेता; २. v.t. फिरकी^Fपर लपेटना।

**spoom** स्पूम्' v.i. वायुवाहित होना, हवा^Fकी दिशा^Fमें चलना।

**spoon**¹ स्पून् v.i. = SPOOM.

**spoon**²* १. n. स्रुव, कम्बी^F, (रसा०) **चम्मच,** चमचा, **चमस*, करछुल,** डोई^F (*tea, dessert, table, ~*); चम्मचके आकारकी कोई वस्तु^F; २. v.t. & i. चम्मचसे उठाना या निकालना; धातु^F लगे चारेसे मछली^F मारना; (croquet नामक गेंदके खेलमें) गेंद^Fमें धक्केकी चोट^F लगाना; (क्रिकेट) गेंद^Fपर धीमी चोट^F लगाना, बल्लेसे गेंद^Fको उछालना, हल्केसे मारना, ~beak, ~-bill दर्वीमुख, चम्मचदार चोंचवाला पक्षी; ~ bit (यन्त्र०) चपटा **वर्मा;** ~-fed (ला०; सरकारी आर्थिक सहायता^F या आयात-करों द्वारा) अस्वाभाविक रूपसे प्रोत्साहित (उद्योग-धन्धे); ~-meat रसीला खाद्य, तरल खाद्य, बच्चोंका दूध, लपसी^F (ला० भी); ~ nail (चि०) चमसनख, चम्मचके समान गड्ढेदार;

~-backed, ~-billed, ~ drift, ~ ended spatula, ~-formed, ~ maker, ~-shaped, ~wise.

**spoon**³ १. n. आसक्त कामुक, बुद्धू प्रेमी, रसिया; (ग्रा०) बुद्धू, भोंदू, गोबरगणेश, उल्लू; २. v.t. & i. कामुक-जैसा व्यवहार करना, (लड़की^F आदिके प्रति) प्रेमी जैसा व्यवहार करना, डोरे डालना, इश्कबाजी^F करना; *be ~s on* प्रेममें पगला जाना, बुद्धू बनना, उल्लू बन जाना।

**spooner(ism)** स्पू'नॅर् (इज़्म) n. दो या अधिक शब्दोंके आरम्भिक अक्षरोंका आकस्मिक स्थानान्तरण या हेरफेर,

स्पूनरवाद।

**spoonful** स्पून्'फ़ुल् n. कम्चीमात्र, चम्मच भर, चमचा भर, एक चम्मच (परिमाण); थोड़ा।

**spooniness** स्पू'निनिस् n. कामुकता^F, भावुकता^F, रसिकता^F, विलासीपन; मूर्खता^F, भोंदूपन, बुद्धूपन।

**spoony** –नि १. n. बुद्धू; बुद्धू प्रेमी, दिलफेंक; २. a. (ग्रा०) कामुक, भावुक, आसक्त, रसिक, विलासी, प्रेमी, शृंगारप्रिय, मधुर, रसिया; सरल, मूर्ख, सीधा, बुद्धू, भोंदू।

**spoor** स्पुअॅर् १. n. पशुका गमनचिह्न, पदचिह्न, पशु-गन्ध, पशुके पैरका निशान या बास; २. v.t. & i. पशुकी गन्ध^F या उसके चिह्नको देखकर खोज^F लगाना, पीछा करना।

**spoorer** –रॅर् n. खोजी, पशुकी गन्ध^F या उसके पद-चिह्नसे पता लगानेवाला, खोजनेवाला।

**S.P.Q.R.** *Senatus Populusque Romanus*, the Senate and People of Rome.

**sporadic** स्पॅरै'डिक् a. क्वाचित्क, कदाचित्क, यदाकदा-भावी, एकल, असामूहिक, यत्रतत्रघटित (चि०) यत्रतत्रिक विकीर्ण, विक्षिप्त, यत्रतत्र, छिटफुट, कहीं-कहीं, जहाँ-तहाँ, कभी-कभी, किसी-किसी जगहपर होनेवाला (~ *disease*), बिखरा हुआ, पृथक्, अलग, इक्का-दुक्का;
~ disease, ~ layer, ~ malaria, ~ meteor, ~ test.

**sporadical**–कॅल् a. (क०) कहीं-कहीं पाया जानेवाला।

**sporadicalness** –निस् n. यत्रतत्र घटित होना, पृथक्ता^F, बिखरापन, छिटपुटपन, इक्का-दुक्कापन।

**sporangium** स्पॅरैन्'जिअॅम् n. जीवाणुकोष, बीजाणु-कोष, (वन०) बीजाणुधानी^F, T.।

**spore** स्पोअॅर् n. (प्राणिवि०) जीवाणु, प्रांगारिक लघु पिण्ड; (वन०, पुष्पहीन पौधोंमें) रेणु^F, स्वायत्त कण, (चि०, वन०, कृषि०, जीव०) बीजाणु, स्पोर, स्वतन्त्र कोशिका^F (~ *formation*); (ला०) कीटाणु या बीज; (जीव०) बीजाणु, प्रतिकूल परिस्थिति^Fमें उत्पन्न होनेवाली कुछ तृणाणुओंकी विश्रब्धावस्था^F।

**sporicidal** ⊙ –रिसाइ'डॅल् a. बीजाणुघाती।

**sporiferous** –रि'फ़ॅरॅस् a. बीजाणुजन, बीजाणुभर, बीजाणुधर।

**sporification**–फ़िके'शॅन् n. छिद्रीकरण, सच्छिद्रीकरण, छेदयुक्त बनाना; (वन०) बीजाणुकरण।

**sporigenous** ⊙ –रि'जिनॅस् a. (चि०) बीजाणुजनित, बीजाणुजन (~ *tissue*); छिद्रक, छिद्रकारी, छेद बनानेवाला।

**sporo-** बीजाणु- ( ~*genesis*, ~*genous*, ~*phore*, ~*phyll*)।

**sporoblast** ⊙ स्पोअॅ'रॅब्लास्ट् n. (चि०) बीजाणुजप्रसू, स्पोरज प्रसू।

**sporocarp** –रॅकार्प् n. (वन०) बीजाणुफलिका^F।

**sporocyst** –रॅसिस्ट् n. (जीव०) बीजाणुपुटी^F।

**sporogenous** –रॉ'जिनॅस् a. (वन०) बीजाणुजनन।

**sporogony** ⊙ स्पॅरॉ'गॅनि n. बीजाणुजनन, (जीव०) स्पोरजनन, (चि०) विषमज्वर कीटाणुका मच्छर आमाशयगत लैङ्गिक जीवनचक्र, T.।

**sporograph** ⊙ स्पोअॅ'रॅग्राफ़् n. (वन०) बीजाणु लेखा-चित्र, T.।

**sporophore** ⊙ –रॅफ़ोअॅर् n. (वन०) बीजाणुधर, बीजाणु-धानी-वृत्त।

**sporophyll** ⊙ –फ़िल् n. (वन०) बीजाणुपर्ण, बीजाणुपत्र, T.।

**sporophyte** ⊙ –रॅफ़ाइट् a. (वन०) बीजाणुजनक, T.।

**sporran** स्पॉ'रॅन् n. सजावटी थैला (जिसे हाईलैण्डर सिपाही अपने घाघरेके सामने लटकाये रखते हैं)।

**sport.** sporting.

**sport** स्पार्ट १. n. आखेट, मृगया^F, क्रीड़ा^F, मनोरंजन, खेल, मनबहलाव, दिलबहलाव; मनोरंजनके साधन या मैदानके खेल; (कृषि०) नवोदय; (वन०) लीला; विनोद, परिहास, हास-परिहास, आमोद-प्रमोद, मनोविनोद, मनोरंजन, हँसी-खुशी^F, हँसी-मजाक, लीला^F, विलास, आनन्द; विडम्बना^F; (ग्रा०) अच्छा व्यक्ति, भला आदमी; खिलाड़ी, खेल और शिकारका शौकीन; अपनी जाति^Fसे भिन्न रूपमें उगा हुआ पौधा या भिन्न पशु; (pl.) खेलकूद^F (~ *review*, ~ *store*); २. v.t. & i. आमोद करना, कौतुक करना, किलोल करना, खेलना, अपना मनोरंजन करना, अपना जी बहलाना, खेल-तमाशेमें लगना; प्रदर्शन करना, बन-ठनकर रहना, दिखावा करना, भड़कीले कपड़े पहनना (~*ed a gold tie-pin*); (वन०, जन्तुवि०) विचित्र पौधा या पशु उत्पन्न करना, विचित्र आकारका पौधा या पशु होना; ~s coat, jacket खेलोंमें पहननेका कोट या जैकेट^F; ~sman, ~swoman शिकारी, खिलाड़ी, लुब्धक, व्याध, अहेरी, बन्दूक^F चलाने या मछली^F मारनेमें रुचि^F रखनेवाला पुरुष या स्त्री^F; (ला०) जीवनका खिलाड़ी, जीवनको एक खेल समझनेवाला व्यक्ति; निर्भय व्यक्ति, निर्भीक खिलाड़ी, साहसी पुरुष या स्त्री^F; ~smanlike खिलाड़ीके योग्य, जीवनके खिलाड़ी-जैसा, शिकारीका-सा; ~smanship n. शिकार और खेलमें रुचि^F और शौक^F; क्रीड़ाकौशल, खिलाड़ी योग्यता^F, खिलाड़ीपन; *be the ~ of Fortune* etc. भाग्यका खिलौना होना, किसमत^Fके हाथमें होना; *have good ~* अच्छा शिकार मार लेना, खूब शिकार कर लेना; *in ~* विनोदमें, हँसी-मजाकमें, दिल्लगी^Fमें; *make ~ of* विनोदपूर्ण व्यवहार करना, हँसी^F करना, ठट्ठा करना, मजाक बनाना, दिल्लगी^F करना।

**sporter** –टॅर् n. आखेटक, मृगयाशील व्यक्ति, शिकारी; विनोदक, परिहासक व्यक्ति, मनोरंजक व्यक्ति, हास-परिहास करनेवाला आदमी; क्रीड़क, खिलाड़ी।

**sportful** –ट्'फ़ुल् a. सविनोद, परिहासमय, मनोविनोद-मय, मनोरंजनयुक्त, हँसी-मजाकवाला।

**sportfulness** –निस् n. विनोदिता^F, परिहासमयता^F, मनोविनोदमयता^F, मनोरंजन, मनोविनोद, हँसी-मजाक, अठखेली^F, चुहलबाजी^F।

**sporting** -टिंग् a. क्रीडापर, खेलनेवाला, खेलका शौकीन; शिकारी, खेलका, शिकारका;
~ ammunition, ~ conduct, ~ dog, ~ lease, ~ paper, ~ terms.

**sportive** -टिव् a. केलिप्रिय, क्रीड़ाप्रिय, क्रीड़ाशील, आमोदकारी, विलास-प्रिय, विनोदी, प्रफुल्ल, खेलनपर, चपल, चंचल, खिलाड़ी ।

**sportiveness** -निस् n. क्रीड़ाप्रियता^F, रंगप्रियता^F, विनोद, प्रफुल्लता^F, खेलनपरता^F, चपलता^F; चंचलता^F, चुहल^F, खेल ।

**sportless** -ट्'लिस् a. विनोद-विहीन, परिहास-विहीन, मनोविनोदरहित, मनोरंजनरहित, बिना हँसी-मजाक ।

**sporty** -टि a. = SPORTIVE.

**sporular** स्पॉ'र्यूलर् a. बीजाणु-सम्बन्धी, बैजाणुक ।

**sporulation** -ले'शन् n. (चि०, जीव०) बीजाणु-उत्पत्ति^F, बीजाणु रचन, बीजाणु-निर्माण (~ *form*) ।

**sporule** -'र्यूल् n. (जीव०) बीजाणुक, छोटा स्पोर ।

**spot**[1] स्पॉट् n. (प्रा० भू०) निश्चित स्थल, भूमि^F, स्थान या स्थिति^F, मुकाम, मौका, खास जगह^F (*dropped it on this precise* ~); तत्स्थाने, तैयारी^F, गोलाकार चिह्न, धब्बा, अंक, बिन्दु, टीका, गोल निशान, दाग, तिल, मसा, (चि०) बुँदकी^F, चित्ती^F; (ला०) कलंक, चारित्रिक धब्बा, लांछन, दोष, दाग, ऐब (*without a ~ on his reputation*); (बिलियर्ड खेलमें) बिलियर्डकी मेज^Fके बीचोबीचका काला चिह्न; किसी वस्तु^Fकी अल्प मात्रा^F (*a ~ of leave, lunch*); चिह्नित अश्व, निशान लगा हुआ घोड़ा; (प्रा०) जीतनेवालेपर चिह्न लगानेका कार्य; स्पॉट मछली^F या पालतू कबूतरकी एक जाति^F; (गुण०, वाणि०) प्रस्तुत, हाजिर; ~-bellied पृषोदर; ~bill घर्घर हंसक (पक्षी); ~ delivery (वाणि०) तत्स्थान सिपुर्दगी^F; ~ goods उपस्थित वस्तुएँ^F, तत्स्थान वस्तुएँ^F; ~ light ⊙ केन्द्रक-द्वीप, (भौ०) बिन्दु-प्रदीप, (रंगमंच) विशेष पात्रपर फेंका गया प्रकाशपुंज या इसी अभिप्रायके लिए प्रयुक्त प्रकाशक्षेपक यन्त्र; ~-stroke बिलियर्डकी मेज^Fके काले चिह्नपर रखी हुई लाल गेंद^Fको पाकिटमें डालना; *a tender* ~ (ला०) मर्मस्थल, मर्मभेदी विषय, चुभनेवाली बात^F; *on the* ~ तत्काल, तत्स्थान, इसी स्थानपर, यहीं, उसी समय और वहीं, इसी ठिकाने, हाल ही, फौरन; जागरूक, बहुश्रुत, जानकार, उपयुक्त ढंगसे खेलनेवाला, अच्छा खिलाड़ी (व्यक्ति); *put on the* ~ (प्रा०) (अमेरिकामें) किसीकी हत्या^Fका निर्णय देना, कत्लका फैसला करना; *upon the* ~ तुरन्त;
~ cash, ~ cotton, ~ exchange, ~ goods, ~ height, ~ level, ~ lighting, ~ plate, ~ rate, ~ renewal.

**spot**[2] v.t. & i. (वस्तुओं^F आदिका) दागी होना, दागदार होना; (शा०) चिह्नित करना, धब्बा लगाना, चित्तियाँ^F डालना, दाग लगाना, दागी करना; (ला०) (चरित्र आदिपर) कलंक लगाना, कलंकित करना, दोष लगाना, धब्बा लगाना; (बोल०) (दौड़^Fमें जीतनेवाले व्यक्ति या घोड़ेको) चिह्नित करना, अलग करना, चुन लेना; (गुणावगुण) भाँप लेना, पता लगा लेना, जान लेना, मालूम कर लेना; (सेना०) शत्रुकी स्थिति^Fका निर्देश करना ।

**spotless** -'लिस् a. बिन्दुरहित, बिना चित्ती^Fका; निश्चितस्थानरहित; चिह्नरहित, बेनिशान, बेदाग; (ला०) अकलंक, निष्कलंक, निष्पाप, विशुद्ध, अमलिन, निर्मल, स्वच्छ ।

**spotlessness** -निस् n. निष्कलंकता^F, कलंकहीनता^F, निर्मलता^F, पवित्रता^F, स्वच्छता^F ।

**spotted** -टिड् a. बिन्दुकित, धब्बेदार, चित्तीदार, चितकबरा, चितला; (चि०) कर्बुर; ~ dove चित्र कपोतक, चित्तीदार फाख्ता; ~ fever (चि०) कर्बुरज्वर, पृषज्ज्वर, मस्तिष्क-मेरु-ज्वर, मस्तिष्क-मेरुमज्जा-शोथ;
~ bollworm, ~ deer, ~ dog, ~ hyena, ~ rock, ~ sickness, ~ white.

**spottedness** -निस् n. कलंकितता^F, धबीलापन, दागीपन, दागदारी^F ।

**spotter** -टर् n. स्थित्यन्वेषक, भेदिया (~ *reconnaissance*, ~ *system*), शत्रुके स्थानका पता लगानेके लिए भेजा जानेवाला उड़ाकू; इस प्रकारका प्रशिक्षण-प्राप्त व्यक्ति ।

**spottiness** -टिनिस् n. शबलता^F, चित्र-विचित्रता^F, रंग-विरंगापन, चित्तीदार होना, चितकबरापन ।

**spotting** -टिंग् n. स्थित्यन्वेषण; बिन्दुकरण ।

**spotty** -टि a. शबल, चित्र-विचित्र, रंग-विरंगा, चित्तीदार, चितकबरा, धब्बेदार, दागदार ।

**spousal**[1] स्पाउ'ज़ल् n. परिणय, पाणिग्रहण, विवाह, शादी^F ।

**spousal**[2] a. परिणय-विषयक, पाणिग्रहण-सम्बन्धी, वैवाहिक, विवाह-सम्बन्धी, शादी^Fका ।

**spouse** -ज़् n. वर या वधू^F, पति या पत्नी^F, भर्ता अथवा भार्या^F, स्वामी या स्त्री^F, विवाहित जोड़ी^F ।

**spouseless** -लिस् a. अपरिणीत, अपाणिगृहीत, अविवाहित, अनब्याहा ।

**spout** स्पाउट् १. n. तुण्ड, पनाली^F, नाली^F, टोंटी^F; ओष्ठ; (तरल पदार्थका) वेग, धारा^F, फुहारा; (गल्लेका) गिराव; नल, पाइप, बम्बा; (~-*hole* के अर्थमें भी) ह्वेल मछली^Fका नथुना; २. v.t. & i. वेगके साथ निकलना या निकालना, तेज धार^Fमें बहना या बहाना, झारे या फुहारेमेंसे छोड़ना, फुहारेकी तरह छूटना या छोड़ना (*blood* ~*s from wound*); व्याख्यान झाड़ना, आडम्बरपूर्ण ढंगसे (कविताओं^Fका) पाठ करना, बड़े जोर-शोरसे बोलना; (प्रा०) बन्धक रखना, गिरवी^F रखना ।

**spouter** स्पाउ'टर् n. फव्वारा छोड़नेवाला; जोरसे भाषण करनेवाला या पाठ करनेवाला ।

**spoutless** -ट्'लिस् a. बिना नाली^Fका, बेटोंटीका; झाराहीन; बिना बम्बेका ।

**S.P.R.** Society of Physical Research.

**sprack** स्प्रैक्' a. स्फूर्तिमय, उत्तेजित; सावधान, चौकन्ना; प्रफुल्ल, सोल्लास, मगन।

**sprag**[1] स्प्रैग्' n. (बोली^F) सामन मछली^F।

**sprag**[2] n. निरोध, निरोधकाष्ठ, गाड़ी^F का पहिया रोकनेका लकड़ी^F का टुकड़ा या अन्य कोई अड़गोड़ा, (रेल०) गट्टा।

**sprain** स्प्रेन्' १. n. अतिवितान, अतिक्षेप, सन्ध्यभिघात, (कृषि०, चि०) **मोच**^F, मरोड़^F; २. v.t. (टखने या कलाई^F आदिको) जोरसे मरोड़ देना, मोड़ना, मोच^F ला देना; धक्का मारना।

**sprang** स्प्रैन्ग्' SPRING का भू० काल।

**sprat** स्प्रैट्' १. n. नलमीन^F, सामुद्रिक तल मत्स्य, खाद्यकी भाँति प्रयुक्त यूरोपकी एक छोटी मछली^F; दूसरी स्प्रैट मछलियाँ^F, (हास्य) निर्बल शिशु, दुबला-पतला बच्चा; २. v. i. स्प्रैट मछली^F का शिकार करना या उसे मारना; ~-day नलमत्स्य-दिवस (९ नवम्बर); *throw a ~ to catch a herring* या *mackerel* या *whale* अधिककी प्राप्ति^F के लिए थोड़ी-सी हानि^F उठा लेना।

**spratter** –'टॅर् n. स्प्रैट मछली^F का मारनेवाला या शिकारी।

**spratting** –टिंग् n. स्प्रैट मछली^F का शिकार।

**sprawl** स्प्रॉल्' १. n. अव्यवस्थित प्रसार, अक्रम कुविस्तार (गति^F या प्रवृत्ति^F), बेकायदा फैलाव; २. v.t. & i. (सेना^F की टुकड़ियों^F को) अव्यवस्थित ढंगसे फैला देना; (रचना^F, पौधे आदिका) अक्रम होना, विचित्र रूपमें बढ़ना, गलत ढंगसे फैलना, बिखरना, बेकायदे फैलना; अपना शरीर फैलाना, अँगड़ाई^F लेना, लोटना, लापरवाही^F से बेढंगेपनसे हाथ-पैर फैलाना, बेतुके ढंगसे फैलाना या पसारना।

**sprawly** स्प्रॉ'लि a. अक्रम, वक्राकृति, टेढ़ी-मेढ़ी आकृति^F का।

**spray**[1] स्प्रे' n. पुष्पपत्रसज्जित अलंकार या आभूषण; प्रांकुर, प्रशाखिका^F, क्षुद्र शाखा^F, पुष्पपत्रयुक्त शाखा^F या टहनी^F, (कृषि०) **कोमल टहनी**^F, पतली सुन्दर डाली^F, कोंपल^F, सांटी^F।

**spray**[2] १. n. तुषार, सीकरसमूह, लहरोंपरके जलकण, सीकर, छिड़काव, बौछार^F, (कृषि०, परि०) **फुहार**^F, छींटे; इस प्रकारसे किसी यन्त्रसे छिड़का जानेवाला औषधीय या अन्य तरल पदार्थ; २. v.t. फुहारके रूपमें (तरल पदार्थको) छिड़कना, फुहार डालना, **फुहारना**, बूँद-बूँद^F छिड़काव करना; ~ gun (यन्त्र०) **पिचकारी**^F; ~-bath, ~ bellows, ~ carburetor, ~ cleaning, ~ drying, ~ injection, ~ irrigation, ~ machine, ~ nozzels, ~ painting, ~ pond, ~ tube.

**sprayer** –'अॅर् n. सीकरक, सीकर यन्त्र, **छिड़कनेका यन्त्र**, सीकरी, फुहारा, **फुहारक**, झारा, हजारा।

**sprayey**[1] स्प्रे'इ a. शाखामय, सुन्दर-शाखायुक्त, सुन्दर शाखाओंवाला।

**sprayey**[2] a. सीकरपुंज-सा, तुषारीय, सीकरयुक्त, फुहार-भरा, फुहार-सा।

**spraying** –इंग् n. सीकरण, फुहरन^F, छिड़काव, (यन्त्र०, चि०) **फुहारना, फुहार**^F **करना**।

**spread**[1] स्प्रे'ड् n. अभिवृद्धि^F, प्रतान, विस्तृति^F, विस्तार, (प्रा० भू०) **प्रसार**, फैलाव, फैलाना; विस्तारक्षमता^F, फैलानेकी योग्यता^F (*inferior to the eagle in ~ of wings*); परिधि^F, घेरा, चौड़ाई^F (*arches of equal ~*); शरीरका बढ़ा हुआ घेरा (*middleaged ~*); (शिक्षा^F आदिका) विस्तार, प्रसार; (बोल०) भोजन, प्रीतिभोज, खाना-पीना, दावत^F (*had no end of a ~*); चादर^F (*bed-~*); (वाणिज्य०) बनाने और बेचनेके मूल्योंका अन्तर ⊙।

**spread**[2] v.t. & i. (*spread*) विस्तरण करना, विस्तृत करना, प्रसार करना, प्रसारित करना, आच्छादित करना, फैलना, बिछना, बिछाना, तानना, बढ़ाना (*peacock ~s its tail*); (ला०) आँखों^F के सामने प्रदर्शित करना, प्रत्यक्ष करना, प्रस्तुत करना, प्रकट करना, नजर^F के सामने लाना; विस्तार प्रकट करना, व्यापक फैलाव दिखाना (*river here ~s out to a width of half a mile*); प्रचारित करना, प्रकाशित करना, फैलाना (*his name ~ fear in every quarter*); आच्छादित करना, छा लेना, छा जाना, फैलना; लगाना (*slices of bread ~ with jam*); ~ eagle n. (सिक्कोंपर पायी जानेवाली) पैर और पंख फैलाये हुए गरुड़ (उकाब) की आकृति^F; एक ही समयमें आगे-पीछे बढ़ने-हटनेकी दोनों ओरकी स्केटिंग^F की गति^F; (बोल०) पीठ^F की ओरसे चीरा हुआ और भूना हुआ पक्षी; (नौवि०; दण्डके रूपमें) जहाजकी रस्सियों^F से बँधा हुआ आदमी (कि हाथ और पाँव इधर-उधर फैले हों); ~-eagle a. बड़ी-बड़ी बातें^F मारनेवाला, बड़बोला, दूरकी हाँकनेवाला, शेखीखोरा; ~-eagleism दम्भपूर्ण देशभक्ति^F, डींगभरी राष्ट्रीय भावना^F, डींग^F, बड़बोलापन; ~-over (श्रम०) **श्रम-समय-विस्तार; समय-विस्तार**; ~-over (system) लचीली प्रणाली^F (जिसमें कामके वर्जित घण्टोंको भी विशेष आवश्यकता^F पड़नेपर प्रयोग करनेकी व्यवस्था^F हो); ~ *on* ⊙ तथ्य-संग्रह करना, संचय करना।

**spreader** –'डॅर् n. विस्तारक, प्रसारक, प्रसारवर्धक, फैलानेवाला, ताननेवाला, बिछानेवाला; (परि०) **बिछाई मशीन**^F; (ला०) प्रदर्शक, प्रत्यक्षकर्ता।

**spreading** –डिंग् १. n. विसर्पण, वितति^F, फैलाव, फैलना; प्रवर्धन; २. a. व्याप्तिशील, विस्तृतिशील, विस्तारी, प्रसर्पी, फैला हुआ, फूलता हुआ; फैलनेवाला, फैलानेवाला; प्रवर्धी।

**spree** स्प्री' १. n. क्रीडाकौतुक, आनन्दोत्सव, आमोद-प्रमोद, रंगरास, पानोत्सव, पानोल्लास, रंगरेलियाँ^F; २. v. i. क्रीडाकौतुक मनाना, पानोल्लास मनाना; *is on the ~* पानोत्सव मना रहा है, रंगरेलियों^F में है।

**sprent** स्प्रे'न्ट्' v.t. छिनकारना, छिड़कना।

**sprig** स्प्रिग्' १. n. टहनी^F के आकारका आभूषण; शाखिका^F, क्षुद्र शाखा^F, छोटी शाखा^F, प्रांकुर, (कृषि०)

टहनी^F, कल्ला; कोंपल^F, फुनगी^F; बेसिरकी छोटी कील^F; (प्रायः अपमान०) युवक, युवाजन, नौजवान (*who is this ~?*); वंशधर, सन्तान^F; २. v.t. & i. बेलबूटोंसे सजाना, टहनियों^Fसे सजाना (*~ged muslin*)।

**spriggy** –'गि a. शाखामय, टहनियोंवाला।

**spright** स्प्राइट्' n. = SPRITE.

**sprightful** –फुल् a. = SPRIGHTLY.

**sprightless** –'लिस् a. अहृष्ट, अप्रफुल्ल, अस्फूर्त, अनुल्लसित, अप्रमुदित, अप्रसन्न, अनुत्साही, अजीव, मुर्दादिल, बेजान।

**sprightliness** –लिनिस् n. हर्ष, प्रहर्ष, प्रफुल्लता^F, उल्लास, स्फूर्ति^F, उत्साह, सजीवता^F, प्रसन्नता^F, जिन्दादिली^F, तेजी^F।

**sprightly** –लि a. हर्षित, प्रफुल्ल, स्फूर्तिवान्, उल्लसित, सोल्लास, प्रमुदित, प्रसन्न, आनन्दी, मगन, उत्साही, सजीव, छबीला, खुशमिजाज, जिन्दादिल।

**spring**[1]* स्प्रिंग्' n. (कृषि०, प्रा० भू०) वसन्त* ऋतु^F, बहार^F (*~-frost*); उत्स, (कृषि०, प्रा० भू०) स्रोत, सोता, निर्झर, झरना*, चश्मा; (पानी या मिट्टी^Fके तेलका) इस प्रकारका कुआँ (*hot, mineral, ~s*); कूद^F, उछाल^F, छलाँग^F, चौकड़ी^F, कुदान^F, फलाँग^F (*look a ~*); (यन्त्र०) स्कन्द, कमानी^F*, स्प्रिंग^F (*~ balance, knob, steel*); लपक^F, लौट^F, पलटा, पीछेकी गति^F, स्थितिस्थापकत्व, लचक^F, लचीलापन, लचन^F; स्थापकत्व, प्रत्यास्थता^F (*his muscles have no ~ in them*); (ला०) उद्भव, उत्प्लव, उदय, उत्पत्ति^F; अभिप्राय, ध्येय, उद्देश्य, हेतु, स्रोत, मूल, उत्पत्तिस्थान (*the ~s of life*); ~-board छलाँग^F मारनेकी पटिया^F, कूदनेका कमानीदार तख्ता; ~ gun चोरबन्दूक^F, स्प्रिंगदार बन्दूक^F; ~-halt चलनेमें घोड़ेकी पिछली टाँग^Fका झटका; ~ tide (नौवि०) बृहत्ज्वार, बड़ा ज्वार; पूर्ण ज्वार-भाटा; उत्तुङ्ग वेला^F, अमावस्या^F या पूर्णमासी^Fके बादका भरा ज्वार; ~time वसन्त ऋतु^F; ~ tooth harrow (कृषि०) कमानीदार हैरो; ~ arm, ~ assembly, ~ balance, ~ bolt, ~ bow, ~ brake, ~ buckle, ~ catch, ~ clip, ~ contact, ~ cultivation, ~ door, ~ drive, ~ equinox, ~ exercise, ~ fastener, ~ flood, ~ flooring, ~ flowering, ~ knob, ~ mineral, ~ maker, ~ nut, ~ platform, ~ release, ~ seatings, ~ shop, ~ smith, ~ snout, ~ steel, ~ tongue, ~ trip, ~ valve, ~ washer, ~ water, ~ well, ~ wood, ~ yoke.

**spring**[2] v.t. & i. (*sprang, sprung*) (*up, out, over, away* आदिके साथ) वेगके साथ निकलना, उछाल^F लेना, उछलना, लपकना (*branch sprang back*); चौकड़ी भरना, छलाँग^F मारना, उछलना-कूदना, तेजी^Fसे एकाएक बढ़ना; अस्तित्व ग्रहण करना, प्रकट होना, प्रत्यक्ष होना, उत्पन्न होना, फूटना, उठना, निकलना, उगना (*a breeze sprang up*); आ टपकना, एकाएक आ जाना (*where do* or *did you ~ from ?*); (लकड़ी^Fका) टेढ़ा होना या कर देना, ऐंठना या ऐंठा देना, फट जाना, तड़क^F जाना, चटख^F जाना (*bat is* or *has sprung*); चीरना, फाड़ना; (मोटरगाड़ियों^Fमें) कमानियाँ^F या स्प्रिंग^F लगाना; अप्रत्याशित रूपसे विकसित करना, अचानक कोई बात^F छेड़ना, एकाएक उत्पन्न करना; एकाएक कर बैठना; चौंक उठना, चौंकाना; (आखेट योग्य पशुको) उसके छिपे स्थानसे हाँकना, उसकाना; *~ a butt* (नौवि०) प्रचण्ड या दुर्गम सागरमें परिश्रमके कारण जहाजकी पटिया^Fके सिरेका खुल जाना या ढीला होना; *~ a leak* (नाव^Fमें) पानी भरने लगना; *~ on* झपटना; *~ the* or *her luff* पवनके समीपी पतवार और पालके अनुकूल होकर चलना।

**springald** स्प्रिन्'गॅल्ड् n. युवक, युवा, जवान।

**springbok** स्प्रिन्ग्'बॉक n. (दक्षिणी अफ्रीकाका) गिजाल नामक छोटा सुन्दर हिरन।

**springe** स्प्रिन्ज्' n. छोटे शिकार (आखेट-जन्तु) के लिए पाश, जाल, फन्दा, लासा।

**springer** –ज़र् n. उछलनेवाला, लचकनेवाला आदि (क्रियागत अर्थोंमें); पौधा; (स्था०) उठान-पत्थर (या ईंट^F); डाटाधार; (स्था०) महराबका सीधा सिरा (जहाँसे गोलाई^F शुरू होती है); इस सिरेका सबसे नीचेका पत्थर; छज्जे या मोंग^Fका सबसे नीचेका पत्थर; महराबदार छत^Fकी डाट^F; एक प्रकारका समुद्री स्तनपायी जन्तु; दक्षिण अफ्रीकाका गिजाल (विशेष जाति^Fका हिरन)।

**springification** स्प्रिन्जिफ़िके'शॅन् n. (वन०) बीज-संस्कार।

**springiness**–जिनिस् n. स्कन्दवत्ता^F, लचनशीलता^F, लचीलापन।

**springing** –जिंग् १. n. स्कन्द-व्यवस्था^F, स्प्रिंग^F लगाना; २. a. कुदानवाला, कुदक्कड़; ~ line (यन्त्र०) उठान रेखा^F, ~ point (यन्त्र०) उठान रेखा^F; ~ piece (यन्त्र०) तिकोनी चपती^F, ~ system कमानी तंत्र।

**springization** स्प्रिन्गाइजे'शॅन् n. (वन०) बीज-संस्कार।

**springless** स्प्रिन्ग्'लिस् a. वसन्तहीन; (जल) स्रोतहीन; लचनहीन, बेलचक; कमानीरहित, बेकमानी; उद्देश्यहीन, अभिप्रायहीन, (विचार) स्रोतहीन।

**springlet** –लिट् n. छोटा सोता या झरना।

**springlike** –लाइक् a. वसन्त जैसा; कमानी-जैसा।

**springy** स्प्रिन्'जि a. (गति^F या पदार्थके सम्बन्धमें) स्थितिस्थापक, स्कन्दवान्, कमानीदार, संकोच-प्रसारशील, लचनशील, लचीला, लचकदार।

**sprinkle** –कॅल् १. n. (वर्षा^F आदिकी) फुहार^F, बूँदा-बाँदी^F; २. v.t. & i. (तरल पदार्थ, कण, राख^F आदिका) बिन्दुपात करना, सेचन करना, छोटे-छोटे कणों या बूँदों^Fमें बिखेरना, छिड़कना, छींटना, भुरकना; (तरल पदार्थका)

इस प्रकारसे बिखरना, गिरना; (धरती^F या किसी पदार्थको) छिड़कावके योग्य बनाना; ~ irrigation (कृषि०) बौछारी सिंचाई^F ।

**sprinkler**–लॅर् n. सेक्त्र, सेचक, छींटनेवाला, छिड़कनेवाला, झारा, हजारा ।

**sprinkling** –लिंग् n. आसेचन, छींटना, (यन्त्र०) छिड़काव, भुरकाव, छींटा (~ *filter*); (ला०) अल्प परिमाण, किंचित् मात्रा^F, अल्प संख्या^F, कोई-कोई, छिट्पुट; ~ wagon⊙ पानीकी गाड़ी^F, पानी छिड़कनेवाली गाड़ी^F ।

**sprint** स्प्रिन्ट्′१. n. तेज दौड़^F; २. v.t. & i. पूर्ण वेगसे (विशिष्ट दूरी^F तककी) दौड़^F दौड़ना, सरपट^F दौड़ना, पूरी रफ्तार^F से छोटी दौड़^F दौड़ना ।

**sprinter** –टॅर् n. पूरी रफ्तार^F से छोटी दौड़^F दौड़नेवाला ।

**sprit** स्प्रिट्′ n. मस्तूलसे पालके ऊपरी बाहरके कोनेतक कर्णरूपमें फैला हुआ छोटा बाँस या बल्ली^F; ~sail उपर्युक्त बाँसके सहारे फैला हुआ पाल ।

**sprite** स्प्राइट्′ n. प्रेत, भूत, वेताल, जिन, रूह^F ।

**sprocket** स्प्रॉ'किट् n. दन्ती, चक्रदन्त, दाँतेदार पहिया^F; घेरा, पहियापरका दाँता, स्प्रॉकेट (जिसपर चेन^F चढ़ी रहती है); (pl.) (परि०) दन्दाना; ~ piece (यन्त्र०) गुटका;
~ hole, ~ shaft, ~ spindle, ~ tooth.

**sprout** स्प्रॉउट्′ १. n. प्ररोह, पल्लव, प्रांकुर, (चि०) अंकुर, मंजरी^F, (कृषि०) कोंपल^F, अँखुआ, सुवा, डाम, (कृषि०) कल्ला; २. v.t. & i. अंकुरित होना, अँखुआ निकलना, उगने लगना, फूटना, कल्ले निकलना, करुयाना; अंकुरित करना, पल्लवित करना, मंजरी^F आना, बढ़ाना, जमाना, उपजना; निकल आना, ऊपर निकलना, उग आना, उठना ।

**sprouted** –टिड् a. अंकुरित, पल्लवित, स्फुटित (~ *horns, seeds*) ।

**sprouting** –टिंग् n. उद्भेद, (चि०) अंकुरण, उगाव ।

**spruce**¹ स्प्रूस्′ n. (~ *fir* भी) प्रसरल, सनोबर वृक्षकी जातियाँ^F; झाऊ; ~-beer सनोबरकी शराब^F, स्प्रुस बियर^F ।

**spruce**² १. v.t. अपनेको स्फूर्तिवान् बनाना, फुर्तीला करना; स्वच्छ रखना, सँवारना, सजाना; २. a. स्फूर्त, चुस्त, फुर्तीला; सुसज्जित, स्वच्छवेशधारी, बाँका, छबीला, अलबेला, सजा-सँवारा, बना-ठना, साफ-सुथरा ।

**spruceness**–निस् n. स्वच्छवेशपूर्णता^F, सुसज्जित रूप, सज्जा^F, सजाव-सिंगार, ठाटबाट, छैलापन, अलबेलापन; स्फूर्ति^F, फुर्ती^F, चुस्ती^F ।

**sprue**¹ स्प्रू′ n. आवाल; नाली^F या छेद; नाली^F में पिघलकर बहती हुई धातु^F ।

**sprue**² n. संग्रहणी; (चि०) रक्तक्षय, मुखक्षत, मुखपाक (श्वेतादि क्षार युक्त उष्ण प्रदेशोंका एक रोग) ।

**spruit** स्प्रेट्′ n. (दक्षिणी अफ्रीकामें) छोटा जलमार्ग ।

**sprung** स्प्रन्ग′ SPRING का भू० कृ० ।

**sprunt**¹ स्प्रन्ट्′ n. उत्पतन, उछाल^F, कूद^F ।

**sprunt**² v.i. उछलना, कूदना ।

**spry** स्प्राइ′ a. कर्मठ, सक्रिय, सजीव, जीवन्त, स्फूर्त, फुर्तीला, तेज ।

**s.p.s.** *sine prole superstite*, without surviving issue.

**S.P.** Stamp Service Postage Stamp.

**S.P.** Switch Single Pole Switch.

**spt.** seaport.

**spud** स्पड् १. n. खुरपा, खुरपी^F, घास^F निरानेका छोटा फावड़ा; ठिंगना आदमी; कोई छोटी-मोटी चीज^F; (ग्रा०) आलू; २. v.t. अनावश्यक पौधोंको उखाड़ना, खुरपेसे खेत निराना ।

**spuddle** स्प'डॅल् v.i. (बोल०) इधर-उधर खोदना, हल्के-हल्के खोदना, गोड़ना ।

**spuddy** स्प'डि a. छोटा-मोटा ।

**spue** स्प्यू v.t. & i. निगीर्ण करना, वमन करना, उगलना, उकलाना ।

**spume** स्प्यूम्′ १. n. झाग, फेन; २. v.i. झाग उठना, फेनिल होना, फेन उठना; v.t. झाग उड़ाना ।

**spumescence** –मे'सॅन्स् n. झगीलापन, फेनिलता^F, फेनीलापन ।

**spumescent** –न्ट् a. झगीला, झागदार, फेनिल-सा ।

**spumiferous** –मि'फ़रॅस् a. फेनिल, सफेन, फेनयुक्त, फेनदार, झागदार ।

**spuminess** –मिनिस् n. फेनिलता^F, फेनायितता^F, झागदार होना ।

**spumous** –मॅस् a. फेनयुक्त, झगीला, झागदार, झागभरा, फेन-सम्बन्धी, फेनवाला ।

**spumy** –मि a. फेनायित, फेनिल, झागदार ।

**spun** स्पॅन्′ SPIN का भू० कृ०, कर्त्तित, काता हुआ (~ *gold, yarn*) ।

**spunge** स्पन्ज्′ n. SPONGE का प्राचीन रूप ।

**spunk** स्पन्क्′ n. क्रोध, आवेश, जोश, चिड़चिड़ापन, गुस्सा; उत्साह, ओज, आत्मबल, साहस, जीवट^F, तेज, दम^F, दिलेरी^F; दियासलाई^F (की लकड़ी^F) ।

**spunky** –कि a. उग्र, क्रोधी; साहसी, जीवटवाला, दमदार ।

**spur** स्पर्′ १. n. (ला०) उत्साह, उत्तेजना^F, प्रेरणा^F, बढ़ावा, उकसावा; (प्रा०भू०) पर्वत प्रक्षेप; (यन्त्र०) परिवाल, ठोकर^F; (भौ० रसा०; ग०) नख (~ *of a curve*); पादायुध, पक्षायुध, अश्वताड़िनी^F, घुड़सवारकी एड़ी^F का नोकदार चुभनेवाला काँटा या चुभना, एड़^F; (वन०) लांगूलिका^F, उपांगुष्ठ, एड़^F के आकारकी वस्तु^F; (जीव०) कण्ट, पदकण्ट, लोहेकी नोक^F, काँटा; मधुदीर्घा^F, फूलका बाहरको निकला हुआ भाग; शैलबाहु, बाहुकूट, पर्वतमाला; चहारदीवारी^F के भीतरके भागसे मिलनेवाली दीवार^F; (परि०) T.; २. v.t. & i. (किसी व्यक्तिको) उत्तेजित करना, प्रेरित करना, उकसाना, काम करनेके लिए बढ़ावा देना; (घोड़ेको) एड़^F लगाना; ठोकर

मारना; मुर्गेकी टाँग^F में नुकीला लोहा लगाना; (v.t.) घोड़ा तेज दौड़ाना, कसके सवारी^F करना; ~ wheel (वाणि०) मोचन चक्र; *need the* ~ शिथिल होना, आलसी होना; *on the ~ of moment* तत्काल ही, उसी क्षण, झटपट, एकदम, फौरन; *set ~s to* एड़^F लगाना; ~ *a willing horse* (ला०) चलते घोड़ेको एड़^F लगाना; अनावश्यक रूपसे पीछे पड़ना; *win* one's ~*s* वीर या नाइटका पद प्राप्त करना; (ला०) ख्याति^F प्राप्त करना, प्रसिद्धि^F पाना, नाम कमाना;

~-clad, ~-driven, ~-finned, ~ fowl, ~-galled, ~-geared, ~ gull, ~-heeled, ~like, ~ pepper, ~ track, ~ way, ~-winged, ~-wing plover.

**spurgall**[1] स्पर्'गॉल् n. क्षत अंग, व्रणयुक्त अंग, घाववाली जगह^F ।

**spurgall**[2] v.t. क्षत करना, विक्षत करना, व्रणीयित करना, व्रणयुक्त करना, घावयुक्त करना ।

**spurge** स्पर्ज्' n. स्नुही, थूहड़, विरेचक निर्याससयुक्त वनस्पति, विषैले दूधिया रसवाला पौधा ।

**spurious** स्प्युअ्'रिअस् a. कल्पित, अप्रकृत, कूट, कृत्रिम; कपटपूर्ण; भ्रामक, मिथ्या, बनावटी, झूठा, खोटा, नकली, जाली; जारज, दोगला, हरामी; (जन्तुवि०) क्रिया अथवा आकारमें अलग, क्रियामें समान किन्तु आकारमें भिन्न;

~ affection, ~ coin, ~ correlation, ~ count, ~ emission, ~ eyes, ~ legs, ~ response, ~ testimony.

**spuriousness** –निस् n. मिथ्यात्व, कृत्रिमता^F, बनावटीपन, खोटापन, नकलीपन, जालीपन, दोगलापन, हरामीपन ।

**spurless** स्पर्'लिस् a. एड़^F के बिना; कंटकचक्रहीन; उपांगुष्ठरहित, बिना लोहेकी नोक^F का; उत्साहहीन ।

**spurn** स्पर्न्' १. n. अवहेलना^F, उपेक्षा^F, तिरस्कार, घृणापूर्ण अस्वीकृति^F; ठोकर^F, लात^F; २. v.t. & i. तिरस्कार या घृणा^F करना, अवमानित करना, अस्वीकार करना, द्वेषपूर्ण बर्ताव करना, अस्वीकार करना (~ *advances, offer, person*) लात मारना, ठुकराना, लतियाना ।

**spurner**–नर् n. अवहेलयिता, उपेक्षक व्यक्ति, तिरस्कर्ता, अस्वीकर्ता; ठुकरानेवाला, लतियानेवाला ।

**spurred** स्पर्ड्' a. शंकुमान्, कण्टयुक्त, एड़दार, एड़वाला (~ *petal*), (वन०) स्परपट्युक्त, T. ।

**spurrer** स्प'रर् n. उत्तेजक व्यक्ति, प्रेरक व्यक्ति, उकसानेवाला आदमी; पादायुध-प्रयोक्ता, एड़^F लगानेवाला आदमी ।

**spurrier** स्प'रिअर् n. एड़साज, कीलकाँटा बनानेवाला ।

**spurt** स्पर्ट्' १. n. (शिक्षा०) स्फुरण; हठोद्यम, सवेग, आकस्मिक उग्र प्रयास, प्रवाह, धक्का; प्रयत्न; २. v.i. धक्केसे करना, फूट पड़ना, कूदना, एकाएक बहुत जोरसे प्रयत्न या कोशिश^F करना ।

**spurtle** स्पर्'टल् v.t. = SPURT.

**sputter** स्प'टर् १. n. बकवास^F, बड़बड़ाहट^F; लार^F, लुआब; २. v.t. & i. अव्यवस्थित रूपसे (शब्दोंका) उच्चारण करना, बेतुके ढंग या तावमें बड़बड़ाना या बकना; तेजी^F से या जोशके साथ बोलना, कसके बातें^F झाड़ना; थू-थू करके मुँहसे लार^F निकालना, लुआब गिराना, राल^F टपकाना ।

**sputterer** –रर् n. जल्दी-जल्दी बकनेवाला, बेतुके ढंगसे बातें^F झाड़नेवाला; थूक उछालनेवाला ।

**sputum** स्प्यू'टम् n. (pl. *-ta*) निष्ठीव, (चि०) निष्ठ्यूत, थूक, राल^F; बलगम, खखार ।

**S.P.W.I.** Sub-Permanent Way Inspector.

**spy** स्पाइ' १. n. (का०) चर, गुप्तचर, भेदिया, जासूस, खुफिया, मुखबिर (*refuse to be a ~ on his conduct*); २. v.t. & i. गुप्तचरका काम करना, जासूसी^F करना; (किसी व्यक्ति या गतिविधियों^F आदिपर) गुप्तदृष्टि^F रखना, ताकना-झाँकना, नजर^F रखना; भेद लेना, पता लगाना, खोज^F निकालना, जान लेना, पहचान^F लेना; मालूम कर लेना, खबर^F लगाना (*~ied a horseman approaching*); ~glass छोटा दूरबीन; ~ hole गवाक्ष; ~ *out* गुप्त रूपसे खोजना, चुपचाप पता लगाना ।

**spying** –इंग् n. चारकर्म, जासूसी^F ।

**spyism** –इज़्म् n. गुप्तचरता^F, भेदियापन, जासूसी^F, खुफियागीरी^F, मुखबिरी^F ।

**Sq.** (or sq.) square; *sequens*, following (pl. sqq.)

**sqn.** squadron.

**sqn. Ldr.** squadron leader.

**squab** स्क्वॉ' n. मोटा नाटा आदमी, गुब्बा-सा या गुटकना आदमी; छोटा बच्चा; खूब भरा हुआ गद्दा; गद्दीदार चौकी^F, मसनद; २. a. छोटा और मोटा, नाटा, ठिगना, गोलमटोल, गुटकना, थूलमथूल; ३. adv. धमसे, धड़ामसे, जोरके गिरावके साथ (*come down ~ on the floor*); ~-chick अजात-पक्ष पक्षी, (जिसके पर न उगे हों); ~ pie कबूतरके मांसको भरकर बनायी हुई कचौड़ी^F समोसा-जैसा खाद्य, इस प्रकारकी बकरेके मांस, प्याज और सेबकी गुझिया^F ।

**squabbish** –बिश् a. ईषत्स्थूल, किंचित्स्थूल, कुछ मोटा, मोटा-सा, भारी-सा ।

**squabble** स्क्वॉ'बल् १. n. क्षुद्र कलह, झड़प^F, झंझट^F, झगड़ा, टण्टा, तू-तू मैं-मैं^F, बखेड़ा, हाथापायी^F, तकरार^F; २. v.t. & i. द्वन्द्व करना, विवाद करना, विरोध करना, (किसी व्यक्तिसे किसी बात^F के बारेमें) तुच्छ कलह^F में पड़ना, झंझट करना, बखेड़ा खड़ा करना, टंटा करना, झगड़ जाना, चिख-चिख करना, तू-तू मैं-मैं^F करना, रार^F मचाना; (मुद्र०) (जमाये गये या कम्पोज किये गये टाइपको) अव्यवस्थित करना, बिखेरना, खोलना ।

**squabbler** –लर् n. झगड़ालू व्यक्ति, झगड़ा करनेवाला ।

**squabby** स्क्वॉ'बि a. स्थूल, मोटा, भारी ।

**squaeco** स्क्वै'को n. (pl. *-s*) कलगीदार बगला।

**squad** स्क्वॉड' n. वृन्द, छोटा समूह या दल, जत्था, झुण्ड, भीड़F, गुट्ट; (सेना०) आरक्षी दल, नवसैन्यदल, सैनिकशिक्षाF या कवायदFके हेतु एकत्रित छोटा दल, फौजी टुकड़ीF या दस्ता (*~ drill*); T. (*~ post*); **awkward ~** नये रँगरूट; **flying ~** द्रुतगामी आरक्षी दल।

**squadron** स्क्वॉ'ड्रन् १. n. समुदाय, कोई भी व्यवस्थित संगठन, अनुशासित दल; अश्वारोही सैन्यदल (रेजीमेण्टF), स्क्वाड्रन, टुकड़ीF, दस्ता; अश्वारोही गुल्मF, संगुल्मF; पोतावलीF, किसी पोतदल या युद्धपोतोंका बेड़ा, जहाजी बेड़ा, जंगी जहाजोंका दस्ता; विमानदल, राजकीय वायुसेनाFकी इकाईF (*~ leader, officer*); T.; २. v.t. व्यक्तियोंका एक व्यवस्थित समूह बनाना, व्यूह बनाना, गुल्म तैयार करना।

**squail**[1] स्क्वेल' n. (pl.) गोल मेजF या पटरेपर लकड़ीFकी छोटी-छोटी गोटियोंFसे खेलनेका खेल, स्क्वेल।

**squail**[2] v.i. & t. डण्डा फेंकना, डण्डा मारना; छड़ीFसे मारना, डण्डेसे मारना; छड़ीF या डण्डा फेंककर मारना।

**squailer** -लॅर् n. डण्डा, छड़ीF।

**squalid** स्क्वॉ'लिड् a. उपेक्षित, देखनेमें नीच, मलिन, अधम, निकृष्ट, कुत्सित, गन्दा, मैला, बुरा, घिनौना, फटेहाल।

**squalidity, squalidness** –'डिटि, –निॅस् nn. उपेक्षाF; अधमताF, नीचताF, मलिनताF, मैलापन, गन्दापन, गन्दगी, घिनौनापन; द्ररिद्रताF, निर्धनताF, फटेहालीF।

**squalidness** –'लिड्-निॅस् n. दे० SQUALIDITY.

**squall** स्क्वॉल' १. a. चण्डरव, उत्क्रोश, कोलाहल, चीत्कार, उच्च आर्तनाद, चिल्लाहटF, कूकF, चीखF; प्रभंजन, (प्रा० भू०) प्रचण्ड वात, चण्डवात, वाताहतिF, आँधीF, तूफान, अन्धड़, झोंका, झक्कड़; २. v.t.& i. चीत्कार करके क्रन्दन करना, चीत्कारF करना, भय या पीड़ाFसे कराहना, जोरसे चिल्लाना, चीखना, कूकना, कूकF मारना, चिचियाना; चीखते हुए कहना, घिघियाना; **black ~** काली आँधीF, काले बादलोंके साथ आनेवाली आँधीF; **white ~** अच्छे मौसममें उठनेवाला सुहावना पवन, बिना बादलोंकी आँधीF; *look out for ~s* (ला०) आपदाF या संकटके विरुद्ध सावधान रहना, खतरे या मुसीबतFसे चौकन्ना रहना।

**squaller** –'लॅर् n. चीत्कार करनेवाला, चीखने-चिल्लानेवाला।

**squally** –'लि a. प्रभंजयुक्त, आँधीभरा, अन्धड़वाला, तूफानी; **~ weather** झवकड़का मौसम।

**squaloid** स्क्वे'लाएॅड a. कण्टग्राह-सदृश, ग्राहमत्स्य-जैसा।

**squalor** स्क्वे'लॉर् n. दरिद्रताF, फटेहालीF; क्षुद्रताF, तुच्छताF, घटियापन; मूढ़ताF, अशिष्टताF, गँवारपन, बदतमीजीF, दुर्भाग्य, अभाग्य; मलिनताF, गन्दगीF।

**squalus** ⊙ स्क्वे'लॅस् n. कण्टग्राह, शार्क मछलीF।

**squama** स्क्वे'में n. (pl. *-e*) (वन०, जन्तुवि०) शल्क; शल्क-सदृश पंख या अस्थिभाग, (चि०) पट्टक; खपरा।

**squamosal** स्क्वॅमो'सॅल् n. (*~ bone* भी) अग्रगण्डास्थिF, (जीव०) T.

**squamose, squamous** स्क्वे'मोस्, –मॅस् aa. (वन०) शल्की, शल्कयुक्त; (चि०) शल्काभ, शल्क-सदृश, शल्कीय, सीपदार, खपरेदार।

**squamule** स्क्वे'म्यूल् n. शल्किकाF, लघु शल्क, छोटा खपरा।

**squander** स्क्वॉन्'डॅर् v. t. (सम्पत्तिF या दौलतFको) नष्ट-भ्रष्ट करना, उड़ा डालना; (धन, समय आदिका) अपव्यय करना, व्यर्थ लुटाना, अतिव्यय करना, उड़ा देना, फूँक देना, फिजूलखर्चीF करना, गँवाना, खोना।

**squanderer** –रॅर् n. अपव्ययी, अतिव्ययी, उड़ानेवाला, उड़ाऊ, फिजूलखर्च।

**squandering** –रिंग् n. अपव्यय, अतिव्यय, फिजूलखर्चीF।

**squandermania** स्क्वॉन्डॅमें'निॲ n. अपव्ययोन्माद, फिजूलखर्चीFका खब्त।

**square*** स्क्वेॲर' १. n. लम्ब, (रेल०) गोनियाF; समकोण; समायताकार या वर्गाकार पदार्थ; चतुष्कोण, समायत, (ग०) वर्ग*, समकोण चतुर्भुज, चौका, चौकोनिया; आयताकार उद्यान, वर्गक्षेत्र, चौक (*Gandhi S~, next ~*); वर्गाकार भवन-मण्डल, कटरा, चार सड़कोंके बीचका भवन-क्षेत्र, स्क्वायर; गुनियाF, L या T के आकारका समकोण नापनेका औजार; (T-~ के भी अर्थमें); वर्गाकार पदातिसैन्य, समायताकार पैदल फौजF; वर्ग, वर्गफल, द्विघात, द्विघातफल (*the ~ of 9 is 81*); प्रमाण, कोटि, स्तर, आदर्श, नमूना; (*word -~* भी) शब्दवर्ग, वर्गमें व्यवस्थित शब्दसमूह (जो कि तिरछे और सीधे एकसे पढ़े जावें); सौ वर्गफीटकी इकाईF (फर्शFकी नापFके लिए); २. v.t. & i. समायत बनाना, वर्गकी रचनाF करना; (लकड़ीFको) आयताकार बनाना, किनारोंको चौकोर बनाना, चौखूँटा बनाना; वर्गफल निकालना, एक संख्याFको उसी संख्याFसे गुणा करना (*3 ~d is 9*); समस्थित बनाना, ठीक बनाना या होना, अनुकूल बनाना या बनना, ठीक बैठाना, जमाना, ठीक-ठाक करना, मेल बैठाना, साधना, मिलाना, (*decline to ~ my conduct to or with his interests*); (बोल०)देना, चुकाना (*can you ~ the porter ?*); मौन सम्मतिF पा लेना, घूसF देकर मुँह बन्द करना, चुपचाप राजी कर लेना; (ऋण आदिका) निपटाना, चुकाना, हिसाब करना, अदा करना, देना, बेबाक करना; मुक्केबाजकी आकृतिF बना लेना, घूँसा तानकर आगे बढ़ना; (गोल्फ) (मैचकी) खेलकी बाजीFको बराबर कर देना, बराबर-बराबर अंक प्राप्त करना; (नौवि०, मस्तूलपर समकोणकी स्थितिFमें आरपार फैलनेवाले) डण्डे लगाना (जो पड़ी हुई शक्लFमें हों), रस्सीF डालनेके गोल कुण्डोंको पड़ी हुई स्थितिFमें लाना; ३. a. समचतुरस्र, समान लम्बाईF और चौड़ाईF

या ऊँचाईFका (*a man of ~ frame*); समकोणाकार, समायताकार, (कृषि०) **वर्गाकार;** आयताकार, **चौकोर*** (*~ corners*); **चौरस;** समकोणस्थित; कोणीय, कोनेदार, चौखूँटासा (*has a ~ jaw*); समानुपात, समानुक्रम, क्रमिक, क्रमबद्ध, सुव्यवस्थित, समुचित रूपसे व्यवस्थित (*must tidy up and get things ~*); उचित, निष्कपट, न्याययुक्त, ईमानदार, (*his play is not always quite ~*); सम, समान, समीपस्थ, उपयुक्त स्थितिFमें, एक-सा, बराबर-बराबर (*am now ~ with all the world*); **ठीक सामने;** दृढ़, अटल, ठीक-ठीक, चुकता, पूरा-पूरा, ठोस, पक्का, दुरुस्त (*was met with a ~ refusal*); ~ bracket चतुरस्र कोष्ठक, वर्ग-कोष्ठक; (ग०) **गुरुबन्धनीF, गुरुकोष्ठक;** [ ]; ~ deal निष्कपट व्यवहार, अच्छा बर्ताव, सच्चा या खरा सौदा; ~ dance, ~ game वर्गनृत्य, वर्गक्रीड़ाF (जिसमें चार जोड़े या खिलाड़ी चार दिशाओंFसे एक-दूसरेके सम्मुख रहते हैं); ~ deal (वाणि०) **खरा सौदा;** ~ head ⊙ कनाडा या संयुक्त राज्यका स्कैण्डिनेवियन; ~ leg (क्रिकेट) बल्लेबाजसे दूरीFपर बायीं ओर विकेटके लगभग सामने खड़ा हुआ फील्डिंगF करनेवाला, उसका स्थान (*was put at a ~ leg*); ~ measure वर्गमापF (जो वर्गफुट इत्यादिमें प्रकट की जाती है); ~ rig (नौवि०) **खेरवाह वर्दीF;** ~-rigged (जहाज) जिसमें मस्तूलके बीचमें लगे हुए डण्डोंपर बड़े-बड़े पाल तने हों; ~-root वर्गमूल (*the ~ root of 9 is 3*); ~ sail वर्गाकार पाल, चौकोर पाल; ~-toed चौड़े पंजेका बूट पहने हुए व्यक्ति; *get ~ with our creditors* महाजनोंका ऋण चुकता करना, हिसाब साफ करना; *on the ~* सचाईFसे, ईमानदारीFसे (*can be trusted to act on the ~*); *out of the ~* अनायताकार, अवर्गबद्ध, असमकोणीय; *~ accounts with* हिसाब चुकता करना; (ला०) प्रतिकार करना, बदला लेना; *~ the circle* वर्गमापमें वृत्तके क्षेत्रफलको ठीक-ठीक व्यक्त करना; (ला०) असम्भव बातF-को प्रत्यक्ष करना, नामुमकिन बातF करके दिखाना; *~ up to* लड़नेपर उतर आना;
~ butt, ~ centimeter, ~ contingency, ~ diagram, ~-ended, ~foot, ~ inch, ~ lamina, ~-lipped rhinoceros, ~ matrix, ~ meter, ~ mile, ~-mouth rhinoceros, ~ number, ~ pit, ~ planting, ~ prism, ~ pyramid, ~ rod, ~ root, ~ sale, ~ step, ~ thread, ~ timber, ~ yard.

**squared** –ड् a. चतुरस्र, वर्गाकार, वर्गांकित, चौरस (*~ paper*); वर्गकोष्ठित (*~ word*) ।

**squareness** –निस् n. वर्गताF, समायताकारताF, वर्गाकारताF, चौखूँटापन, चौरसाईF, बराबरीF, उचित क्रम, सुव्यवस्थाF, सचाईF, ईमानदारीF ।

**squarish** –'रिश् a. समायत-सदृश, वर्गवत्, चतुष्पार्श्व, वर्ग-जैसा, चौकोर-सा ।

**squarrose, -ous** स्क्वॉ'रोस्, -अस् aa. (वन०) **शल्क-रूक्ष,** शल्क-सदृश प्रसरके कारण कठोर, कड़ा, खपरेदार ।

**squarson** स्क्वार्'सॅन् n. (हास्य०) जमींदार पादरी ।

**squarsonage** –निज् n. जमींदार पादरीका आवास ।

**squash**[1] स्क्वॉश्' १. n. कोमल पदार्थ; फलपानक; (कृषि०) **पानक, शिकंजवी,** दबायी हुई वस्तुF या राशिF, चूर्ण, रस, कुचला, मलीदा, अर्क निचोड़ी हुई चीजF; जनसमूह, भीड़F; गद्द, धमाका, धम, छप, फत्त, किसी मुलायम वस्तुFके गिरनेकी आवाजF; सम्पीडन, चूर्णन; (*~ rackets* भी) खुले चौकमें मुलायम गेंदF और रैकिट से खेला जानेका एक खेल; T.; २. v.t. & i. दबोचना, मसलना, भींचना, कुचलना, निचोड़ना, पिच करना, गूदा निकालना, दबाकर लुग्दीF बनाना; दब जाना, ठसाठस भरना, कसके भरना, ठूँसके भरना, फँस जाना; घुस-पैठकर मार्ग खोज लेना, घुस-घुसाकर रास्ता निकालना; (ला०) कड़ा उत्तर देकर चुप कर देना, मुँह बन्द करना, लाजवाब कर देना; ~ hat मुलायम नमदेका टोप;
~ beetle, ~ borer, ~ bug, ~ gourd, ~ vine, ~ vine borer.

**squash**[2] n. सीताफल, एक प्रकारका कद्दू ।

**squasher** –'शॅर् n. दबोचनेवाला, मसलनेवाला, भींचनेवाला, कुचलनेवाला, मींजनेवाला, निचोड़नेवाला, पिचलनेवाला, गूदा निकालनेवाला ।

**squashiness** –'शिनिस् n. कुचलन, निचोड़न, पिसावटF ।

**squashy** –शि a. कुचलनवाला, कुचलनदार; पंकिल, कीचड़दार, पिलपिला; गूदेदार ।

**squat** स्क्वॉट्' १. n. नाटा और मोटा व्यक्ति; पाल्थी; २. v.t. & i. (का०) **अनधिवास करना;** (अपने आपको या किसीको) पाल्थीF मारकर बैठाना; आसन मारकर बैठना, पाल्थीF मारना, बैठना, गोड़ मारकर बैठना, उकड़ू बैठना; (पशुओंका) दुबककर बैठना; (बोल०) आसीन होना, बैठना, बैठ जाना (*down, on* के साथ); ३. a. नाटा और मोटा, थूलम-थूल, बौना; पाल्थीF मारे हुए; ~ arch (इति०) **नाटा चाप, पस्त मेहराब;** ~ pot (इति०) **पेंदेदार भाण्ड ।**

**squatter** –'टॅर् n. पाल्थीF मारकर बैठनेवाला आदि (क्रियागत अर्थोंमें); भण्डार स्वामी, स्टाकका मालिक; (इति०) **उपवेशी;** अनधिवासी, किसी अनधिकृत क्षेत्रपर अनुचित अधिकार करनेवाला व्यक्ति; (आस्ट्रेलियामें) सुगम शर्तोंFपर सरकारFसे चराईFका अधिकार प्राप्त करनेवाला व्यक्ति; ~ sovereignty (राज०) **स्थानिक प्रभुताF ।**

**squattiness** –टिनिस् n. स्थूल-वामनताF, थूलम-थूलपन, बौनापन, नाटापन और मोटापन ।

**squatting** –टिंग् n. (परि०) **बिठाव, बैठना ।**

**squatty** –टि a. स्थूल-वामन, थूलमथूल, गिट्टक, नाटा और मोटा ।

**squaw** स्क्वॉ n. (अमरीकी रेड इण्डियन) स्त्रीF या पत्नीF; ~-man रेड इण्डियन स्त्रीFसे विवाहित गोरा ।

**squawk** स्क्वॉक्' १. n. चीत्कार, चीख$^F$, कर्कश स्वर, चीं-चीं$^F$, चिचियाहट$^F$; २. v. i. भय या पीड़ा$^F$में चीत्कार$^F$ करना, कर्कश स्वर करना, चीखना, चिचियाना।

**squeak** स्क्वीक् १. n. चीत्कार, कर्कश नाद, कूक$^F$, चीं-चीं$^F$, चूँ-चूँ$^F$, हल्की-सी चीख$^F$; (*narrow* ~)बाल-बाल बचना; २. v.t. & i. चीं-चीं$^F$ करना, चूहे या बिना तेलके कब्जेकी भाँति चूँ-चूँ$^F$ करना; (रसा०) चरमराना; कर्कश शब्द बोलना, तीव्र चीत्कार करना, कूकना, किकियाना, चिल्लाना, चीखकर बोलना; (ग्रा०) भेदी बन जाना, मुखबिर बन जाना।

**squeaker** –'कॅर् n. चूँ-चूँ$^F$ करनेवाला, चिचियानेवाला इत्यादि (क्रियागत अर्थोंमें); शावक, कबूतरका बच्चा।

**squeaky** –कि a. चीं-चीं$^F$ करनेवाला, कर्कश स्वर निकालनेवाला, चीं-चीं$^F$का, चीखवाला।

**squeal** स्क्वील्' १. n. बच्चेकी किलकारी$^F$, चीत्कार, कीक$^F$, पुकार$^F$, चीख$^F$; २. v.t. & i. (क्रोध, भय, पीड़ा$^F$ आदिमें) बच्चेकी भाँति चीत्कार करना, किलकारी$^F$ देना, चीखना, रोना, चिचियाना, किकियाना, चिल्लाना; (प्रसन्नता$^F$में) खिलखिलाना, कूकना; आवेशके साथ विरोध करना, हुज्जत$^F$ करना; (ग्रा०) भेदिया बनना, मुखबिरी$^F$ करना; *make* one ~ (ग्रा०) किसीसे डर दिखाकर धन छीन लेना।

**squealer** –'लॅर् n. किलकारी$^F$ देनेवाला, चीखनेवाला आदि (क्रियागत अर्थोंमें); शावक, कबूतरका बच्चा, चिड़िया।

**squeamish** स्क्वी'मिश् a. वमनोन्मुख, सहजवमनोद्वेगशील, जी मचलाता हुआ; अतिशंकालु, सदाचार और ईमानदारी$^F$की बातों$^F$में अत्यधिक सतर्क; दुष्तोष्य, नकचढ़ा, तुनुकमिजाज, चिड़चिड़ा।

**squeamishness** –निॅस् n. वमनोन्मुखता$^F$; शंकाशीलता$^F$; दुष्तोष्यता$^F$, नकचढ़ापन, तुनुकमिजाजी$^F$।

**squeegee, squilgee** स्क्वी'जी, स्क्वीजी'; स्क्विल्'जी १. nn. रबड़ लगा हुआ डेक या सड़क$^F$ साफ करनेकी झाड़ू$^F$; फोटोग्राफी$^F$में प्रयुक्त इसी प्रकारका छोटा ब्रुश या रबर बेलन; २. vv.t. बेलनसे साफ करना, झाड़ू देना।

**squeezability** –ज़ॅबि'लिटि n. कोमलता$^F$; सम्पीड़नीयता$^F$, मर्दनीयता$^F$।

**squeezable** –'ज़ॅबल् a. सम्पीड़नीय, मर्दनीय, दबावके योग्य, दबने योग्य, दबाये जाने योग्य, निचोड़ने लायक, भींचने योग्य; पैसा ऐंठने योग्य।

**squeeze** –ज़्' १. n. बलप्रयोग, चाप, दबाव (*gave him a ~ of the hand*); जनसमूह; भीड़$^F$, धक्कमधक्का, धकापेल$^F$, रेला, ठेलपेल$^F$ (*we all got in, but it was a tight ~*); (चि०) निष्कर्षण, निचोड़; शोषण, चूषण, बलपूर्वक धनापहरण, अनुचित वसूली$^F$, विधिविरुद्ध कमीशन, स्थानीय कर्मचारीके द्वारा खरीदे हुए सामानपर बलपूर्वक लिया गया धन; गीले कागज या चपड़ेपरकी सिक्केकी छाप$^F$; २. v.t. & i. पीड़ित करना, बलपूर्वक छीनना, दबाना, निचोड़ना, चूसना; (नीबू, स्पंज आदि) निष्पीडन करना, मसलना, मींजना, भींचना, रस निकालनेके लिए दबाना, हाथसे या दो चीज़ों$^F$के बीचमें रखकर दबाना; (अपने आपको या किसी वस्तु$^F$को) घुसाना, धकेलना, ठूँसना, ठेलना; धक्कम-धक्का करके बाहर निकल आना; बाध्य करना, दबाव डालना, विवश करना, ज़ोर डालना, मजबूर करना (*could ~ the government to any extent*); (किसी व्यक्तिसे पैसा) निकालना, बलपूर्वक ग्रहण करना, प्रार्थना$^F$ करके रुपया हासिल करना, पैसा ऐंठना, दबाकर वसूल करना; बड़े परिश्रमसे उत्पन्न करना, यत्नपूर्वक निकालना (~ *a tear* etc.) गीले कागज या चपड़ेपर (सिक्केकी) छाप$^F$ बनना; ~ person's *hand* (सहानुभूति$^F$, प्रेम आदिके चिह्नस्वरूप) कर मर्दन करना, हाथ दबाना।

**squeezed** –ड्' a. निष्पीड़ित, निचोड़ा हुआ (~ *orange*); (वाणि०) गिरा (~ *bear*)।

**squeezer** –'ज़ॅर् n. निष्पीड़क, दबानेवाला, निचोड़नेवाला आदि (क्रियागत अर्थोंमें); पिघले हुए लोहेमेंसे बुलबुला निकालनेकी कल$^F$; ताशके पत्ते जिनके दाहिने कोनेपर अंक लिखे रहते हैं ताकि खिलाड़ीको पूरा पत्ता न देखना पड़े।

**squeezing** –ज़िंग् n. निष्कर्षण, (यन्त्र०) निपीडन, सम्पीडन, निचोड़ना, भींचना (~ *stage*)।

**squelch** स्क्वे'ल्च् १.n. पचर-पचर$^F$,फच्च-फच्च$^F$; ध्वंस, नाश, दबा देनेका कार्य; २. v.t. & i. पदाघात करना, समाप्त करना, नष्ट करना, ध्वंस करना, कुचल डालना, भींच देना, दबा डालना; कीचड़में या पानीसे भरे जूतोंके साथ चलनेमें पचर-पचर$^F$ करना; व्यर्थ करना; बिगाड़ देना, गड़बड़ करना, उलट-पुलट करना; चुप कर देना, मुँह बन्द करना।

**sq. ft.** square feet.

**squib** स्क्विब्' १. n. व्यंग्यात्मक प्रबन्ध, संक्षिप्त व्यंग्यपूर्ण कृति$^F$, निन्दात्मक रचना$^F$, हजो; सुरंग$^F$ उड़ानेके लिए बारूद$^F$से भरी हुई नली$^F$, पलीता; पटका, छछूँदर$^F$, आतिशबाजी$^F$; २. v. t. & i. व्यंग्य रचना$^F$ लिखना, रचना$^F$के द्वारा आक्षेप करना, हजो लिखना।

**squid** स्क्विड्' १. n. कालिकाक्षेपी$^F$, मसिक्षेपी मीन$^F$, चारेके रूपमें प्रयुक्त एक प्रकारकी मछली$^F$; एक प्रकारका बनावटी चारा; (जीव०) स्याही छोड़; T.; २. v.i. झूठे चारेसे मछली$^F$ पकड़ना।

**squiffer** स्क्वि'फ़र् n. (ग्रा०) हाथसे बजानेका हारमोनियम जैसा बाजा, कन्सर्टिना$^F$।

**squiffy** स्क्वि'फ़ि a. (ग्रा०) हलके नशेमें, हलकी छाने हुए, कम पिये हुए।

**squiggle**[1] स्क्वि'गल् n. भाँज$^F$, मरोड़$^F$, ऐंठन$^F$; तड़पन$^F$, तलमलाहट$^F$, छटपटाहट$^F$; रेंगनेसे बनी हुई टेढ़ीमेढ़ी रेखा$^F$।

**squiggle**[2] v.i. कुल्ला करना, कुल्ली$^F$ करना; शरीर ऐंठना, छटपटाना, तड़फड़ाना, तलमलाना।

**squilgee** स्क्विल्'जी n. दे० SQUEEGEE.

**squill** स्क्विल्' n. समुद्रपलाण्डु, जंगली प्याज, स्क्विल, उसका काँदा या बल्ब; (~-*fish* भी) शस्क$^F$, केकड़ेकी

  

भाँति पपड़ेवाली मीन^F; T.।

**squillitic** –लि'टिक् a. समुद्रपलाण्डवीय, समुद्रपलाण्डु-विषयक, समुद्रपलाण्डु-सम्बन्धी, समुद्री लिली^F का।

**sq. in.** square inches.

**squinch** स्क्विन्च्' n. भित्ति-सिक्थ वर्तिका^F, दीवार^F पर लगानेकी मोमबत्ती^F; ~ arch कोण चाप, (इति०) बगली डाट^F;

**squint** स्क्विन्ट्' १. n. (चि०) अक्षिव्युदास, कटाक्ष, अपांग दृष्टि^F, तिरछी नजर^F, तिर्यक् दृष्टि^F, भेंगापन, तिरपटपन, ऐंचातानापन (*has a fearful ~*); दृष्टि^F, झाँकी^F, सरसरी नजर^F (*let's have a ~*); प्रवृत्ति^F, अभिरुचि^F, रुझान^F, झुकाव; गिरजेकी दीवार^F में तिरछा कटाव; २. v.t. & i. तिरछा देखना, तिरछी नजर^F से देखना, कनखियों^F से या भेंगेपनसे देखना; भेंगा या भेंड़ा होना, तिरपट होना; टेढ़ा या तिरछा होना, मुड़ना; (आँखें^F) अधखुली रखना, (आँखों^F को) जल्दी-जल्दी झपकाना; ३. a.(*~-eyed* भी) टेर, वक्रदृष्टि, भेंगा, भेंड़ा, तिरपट, ऐंचाताना; तिरछा, टेढ़ा; विद्वेषपूर्ण; ~ brick (यन्त्र०) पक्खी^F।

**squinted** ⊙ –'टिड् a. संकेतित।

**squinter** –टर् n. टेर, भेंगा, ऐंचाताना, तिरछी नजरवाला।

**squinting** –टिंग् n. अपांगदर्शन, कटाक्ष, तिरछा देखना, कनखियों^F से देखना, २. a. कटाक्षकारी।

**squire** स्क्वाअर् १. n. किसी महिला^F का सहचर या रक्षक; (इति०) नाइट (उच्च सामन्त)का अनुचर; भूस्वामी; जमींदार, जागीरदार, ताल्लुकेदार, स्क्वायर; श्रीमान्, महानुभाव, महोदय; १. v.t. (किसी व्यक्तिका किसी स्त्री^F का) अनुचर होना, अनुगामी होना, अंगरक्षक होना; ~ of dames स्त्रियों^F की संगति^F में रहनेवाला, मेहरा।

**squir(e)arch** –क्वाअॅ'रार्क् n. जमींदार-शासक।

**squir(e)archal, squir(e)archical** –कॅल्, –रार्'-किकॅल् aa. जमींदार-शासन-विषयक, सामन्तशाही-सम्बन्धी।

**squir(e)archy** –'रार्कि n. सामन्तवर्ग, भूस्वामीवर्ग, जमींदार-वर्ग; सामन्त शासन, सामन्तशाही^F, जमींदारी^F, जागीरदारी^F, स्क्वायरशाही^F।

**squireen** –रीन्' n. छोटा जमींदार।

**squirehood** –र्'हुड् n. भूस्वामित्व, सामन्तत्व, जमींदारी^F, जागीरदारी^F।

**squirelet** –'लिट् n. छोटा जमींदार।

**squireling** –लिंग् n. छोटा जमींदार।

**squirely** –लि a. सामन्तसदृश, भूस्वामी-सम्बन्धी, जमींदारका।

**squireship** –'शिप् n. भूस्वामित्व, जमींदारका पद, स्क्वायरका पद।

**squirm** स्क्वर्म्' १. n. ऐंठन^F; (नौवि०) रस्सी^F की ऐंठन^F या बल; रेंगने या छटपटानेकी गति^F; २. v.t. ऐंठन^F होना, ऐंठना, रेंगना, टेढ़े-मेढ़े चलना, पीड़ा^F में छटपटाना, इधर-उधर लोटना; (ला०) किंकर्तव्यविमूढ़ता^F प्रकट करना, मनमें कसकना, मन-ही-मनमें घुटना, घबड़ाहट^F प्रकट करना।

**squirrel** स्क्विरॅल् n. रोमशी^F, (जीव०) गिलहरी^F; काष्ठमार्जार^F, काष्ठबिडाल (*~ monkey*)।

**squirt** स्क्वर्ट् १. n. धारायन्त्र, पिचकारी^F, पानीका फुहारा; (*~-gun* भी) पिचकारी^F का खिलौना, खेलकी पिचकारी^F; (बोल०) दम्भी, घमण्डी, क्षुद्र अभिमानी व्यक्ति, शेखीबाज; २. v.t. & i. (तरल पदार्थकी) पिचकारी^F छोड़ना, फुहारा छोड़ना, पिचकारी^F मारना; (तरल पदार्थका) पिचकारी^F से छोड़ा जाना, धारा^F निकलना, फुहारा छूटना; (चूर्ण) भुरकना।

**squirter** –'टॅर् n. पिचकारी^F छोड़नेवाला, पिचकारी^F मारनेवाला, फुहारा^F छोड़नेवाला।

**squish** स्क्विश्' n. (बोल०) = MARMALADE.

**squit** स्क्विट्' n. तुच्छ व्यक्ति, मामूली आदमी।

**S.R.** Southern Railway; Service Roll; Special Report; Special Reserve; Spirit Receiver; Sub-Registrar; Sub-Rule; Supplementary Rules.

**Sr.** Senior; Sir; Senor.

**Sr.** Strontium.

**S.R. & O.** Statutory Rules and Orders.

**S.R.C.** States Reorganization Commission.

**S.R.D.** Seperate Revenue Department.

**S.R.I.** *Sacrum Romanum Imperium*, Holy Roman Empire.

**S.R.N.** State Registered Nurse.

**S.R.O.** Special Revenue Officer.

**S.R.S.** *Societatis Regiae Socius*, Fellow of the Royal Society.

**Srs.** seers.

**S.S.** *Schutzstaffel* (Ger.), Hitler body-guard; Secret Services; Section Subordinate; Settlement Secretary; Social Service; Spirit Store; Station Superintendent; Stock Supervisor; Straits Settlement; Sunday (*or* Sabbath) School.

**s.s.** steamship; screw steamer.

**SS.** Saints; *Schutzstaffel* (Ger.) Hitler body-guard.

**S.S.A.F.A.** Soldiers', Sailors', Airmens' Families' Association.

**S.S.B.** Service Selection Board.

**S.S.C.** (Scot.) Solicitor before the Supreme Court; *Societas Sancti Crucis*, Society of the Holy Cross.

**SS.D.** *Sanctissimus Dominus*, Most Holy Lord (the Pope).

**S.S.E.** (or SSE.) South-South-East.

**S.S.L.** Social Security League.

**S.S.O.** Station Staff Officer.
**S.S.P.** Senior Superintendent Police.
**S.S.R.** Supplementary Special Report.
**S.S.S.B.** Subordinate Service Selection Board.
**S.S.T.** Superintendent Sales Tax Commissioner's Office.
**S.S.W.** (or SSW.) South-South-West.
**S.T.** Superintendent Transport; Superintendent Telegraph; Spiritual Training.
**St.** Saint; Strait; Street.
**S.T.A.** State Transport Authority.

**stab** स्टैब्' १. n. (चाकू या छुरी^F का) प्रहार, आघात, क्षत, वेध, घाव, मार^F, चोट^F, खोंच^F, भोंक^F, वार, जख्म; व्यक्तिकी भावनाओं^F पर आघात, कष्ट, पीड़ा^F, धक्का, चोट^F, सदमा; २. v.t. & i. चाकू या खंजर जैसे छोटे नुकीले अस्त्रसे प्रहार करना, सूक्ष्माग्र अस्त्र द्वारा विद्ध करना, छुरा भोंकना, छुरा मारना, सालना, चुभोना, घाव करना, घुसेड़ना, घायल करना, जख्मी करना; वेधन करना, निशाना बैठाना, भोंकनेके लिए किसीपर अस्त्रसे लक्ष्य करना; (ला०) (किसी व्यक्ति, उसकी भावनाओं^F, अन्तरात्मा^F आदिपर) आघात पहुँचना, चोट^F पहुँचाना, धक्का या सदमा पहुँचाना; (प्रसिद्ध व्यक्तिको) बदनाम करना, बदनामी^F लगाना, कीर्ति^F को कलंक लगाना; पलस्तर करनेके पहले (ईंटों^F की दीवालको) नोकदार औजारसे खुरचना; *a ~ in the back* n. कलंक, अपयश, कुख्याति^F, बदनामी^F; (v.) पीठ^F में छुरा भोंकना; कलंकित करना, कुख्यात करना, बदनाम करना।

**stabber** –बॅर् n. चाकू या खंजर भोंकनेवाला; बदनामी^F करनेवाला; पीड़ा^F देनेवाला।

**stabbing** –बिंग् n. वेधन, (छुरा) भोंकना।

**stability** स्टॅबि'लिटि n. दे० STABLENESS.

**stabilization** स्टैबिलाइज़े'शॅन् n. (भौ०, रसा०) स्थायीकरण, (अर्थ०) स्थिरीकरण, दृढ़ीकरण; स्थायीभवन, (किसी देशकी मुद्रा^F का सोनेके भावमें मूल्य स्थिर करके उसकी) क्रयशक्ति^F का संरक्षण।

**stabilize** –'बिलाइज़् v.t. स्थायी बनाना, स्थिर करना, पक्का करना, जमाना, मजबूत करना।

**stabilized** –ड् a. स्थायीकृत।

**stabilizer** –ज़ॅर् n. स्थायिकारक, (रसा०) स्थायीकारी, स्थायित्वकारी, स्थिरकर्त्ता, वायुयानका स्थिरकारी यन्त्र-विशेष।

**stable¹** स्टे'बॅल् १. n. (pl. सेना०) अस्तबलकी नौकरी^F या काम; किसी विशेष अश्वशाला^F के घुड़दौड़वाले घोड़े; गोष्ठ^F, (कृषि०) संगरोधशाला^F, अश्वशाला^F, पशुशाला^F, घुड़साल, तबेला, अस्तबल; २. v.t. (घोड़ेको) अस्तबलमें डालना; (घोड़ेको) अस्तबलमें रखना या बाँधना (*where can we ~ our horses?*); (रेल०) खड़ी करना; (ला०) (व्यक्तिका) ठहरना, टिकना, पड़ाव डालना (*must ~ where they can*); ~-companion एक ही घुड़साल^F के घोड़े; (बोल०) शिक्षालय-सहचर; मण्डली सहचर, एक ही विद्यालय या मण्डली^F आदिका सदस्य; ~ manure (कृषि०) लीद^F की खाद^F; *it is no use locking the ~ door when the horse is stolen* का वर्षा जब कृषी सुखाने, समय चूकि पुनि का पछताने;

~ account, ~ animals, ~ boy, ~call, ~equilibrium, ~ fly, ~ form, ~ item, ~ keeper, ~-kept, ~ litter, ~ man, ~ motion, ~-owner, ~-refuse.

**stable²** a. स्थावर, स्थिर, (रसा०, भौ०, प्रा० भू०) स्थायी, निश्चल, अचल, अटल, दृढ़, सुस्थापित, पक्का, टिकाऊ, मजबूत, अडिग (*doubt whether the structure is ~*); स्थिरचित्त, अचंचल, स्थिरमति (*the only ~ politician of his day*);

~ air, ~ balance, ~ composition, ~ configuration, ~ equilibrium, ~ gas, ~ isotope, ~ orbit, ~ oscillation, ~ pleasure, ~ vertical.

**stableness, stability** –नि॑स्, स्टॅबि'लिटि nn. स्थैर्य, स्थिरता^F, संस्थिति^F, स्थायित्व, टिकाऊपन, टिकाव, पायदारी^F, मजबूती^F; स्थिरचित्तता^F, निश्चलता^F, दृढ़ता^F, अटलता^F, अडिगता^F, प्रतिष्ठा^F, सुस्थिति^F।

**stabling** स्टे'बॅलिंग् n. घोड़ेको अस्तबलमें रखनेका काम आदि (क्रियागत अर्थोंमें); घोड़ोंका थान, अस्तबलके लिए जगह या गुंजाइश^F; यानस्थापन (स्थान), यानवासन (स्थान)।

**stablish** स्टै'ब्लिश् v.t. स्थापित करना, दृढ़ता^F से लगाना; बैठाना, पक्की तरह जमाना, गाड़ना, कायम करना।

**stablishment** –मॅन्ट् n. = ESTABLISHMENT.

**staccato** (It.) a. & adv. सूक्ष्मतः, स्वतन्त्ररीति^F से।

**stack** स्टैक' १. n. चिति^F, (*~ process*), चय; चट्टा, (*~ burning*), थप्पी^F, राशि^F, रास^F, गंज, पुआल, अनाज या घास^F का गोल या चौकोर ढेर; (ईंधनकी माप^F के रूपमें) १०८ घनफुटका ढेर; टाल^F, ठेकी^F, संचय, राशि^F, अम्बार, किसी वस्तु^F का ढेर; (बोल०) प्रचुरता^F, बहुलता^F, आधिक्य, विशद परिमाण, बहुतायत^F (*have ~s of work*); बन्दूकों^F का अम्बार या कोठाल^F; (प्रा० भू०) अलग्न स्तम्भ; एक साथ पास-पास लगी हुई चिमनियों^F की पंक्ति^F; (*smoke-~* के अर्थमें भी) इंजिन या अग्निबोटकी चिमनी^F, धुआँरा आदि; ऊँची पृथक् स्थित चट्टान^F; २. v.t. चितिकरण करना, चयन करना, चट्टा बाँधना, चट्टा लगाना; थप्पी^F लगाना, राशिभूत या पुंजीभूत करना, अम्बार जमाना, ढेर लगाना; ~-funnel ढेरका शंक्वाकार वातायन, झरोखा, रोशनदान।

**stacker** –'कॅर् n. चेता, चितिकर्ता, चयनकर्ता, राशीकर्ता, पुंजीकर्ता, चट्टा बाँधनेवाला; (रसा०) थापक, थप्पी^F बाँधनेवाला, गँजहर लगानेवाला।

**stacking** –किंग् n. चयन, चितीकरण, चट्टा बाँधना, (यन्त्र०) चट्टा लगाना, थप्पी^F लगाना।

**stacte** स्टैक्'टी n. रसगन्ध; दारचीनी^Fका तेल।

**stactometer** स्टैक्टॉ'मिटॅर् n. विन्दुमान, विन्दुमापी।

**stadda** –ड्डॅ n. दुफाल आरी^F, दुधारी आरी^F।

**staddle**[1] स्टै'डॅल् n. लगुड^F, लाठी^F, डण्डा; बैसाखी^F (लकड़ी^F जिसके सहारे लँगड़े लोग चलते हैं); स्तम्भ, आधार, खम्भा; चित्याधार, चयनाधार, अड़वार, टेकन^F; गँजहरका आधार; एकाकी वृक्ष, अकेला पेड़; वृक्षक, बालवृक्ष।

**staddle**[2] v.t. (जंगलकी कटाई^Fमें) एक पेड़ छोड़ देना, एक पेड़ रहने देना।

**stadium** स्टे'डिॲम् n. (pl. *-ia*) क्रीड़ांगण, आधुनिक व्यायाम या खेलकूदका मैदान; (ग्रीο पुराο) लगभग २०२ गजकी लम्बाई^Fकी माप^F; दौड़^Fका मार्ग; (जीवο) अन्तरावस्था^F; (चिο) रोगकी अवस्था^F या अवधि^F प्रक्रम।

**stad(t)holder** स्टॅड्'होल्डॅर् n. (इतिο) नीदरलैण्डमें किसी प्रान्त या नगरका शासक या राज्यपाल; हालैण्डका प्रादेशिक मुख्य दण्डाधिकारी।

**stad(t)holdership** –शिप् n. उपर्युक्त प्रदेशोंके शासकका पद या अधिकार।

**staff**[1] स्टाफ़्' १. n. (pl. अब *~s*; संगीतमें *staves*) लगुड़^F, लाठी^F, छड़^F, छड़ी^F, सोंटा, डण्डा, लकड़ी^F, बेंत, लग्गा; अवलम्ब, अवलम्बन, आधार, आश्रय, आसरा, सहारा; राजदण्ड, पद या अधिकारसूचक चोब; दण्ड, डण्डा, बल्ली^F, मुठिया^F, दस्ता; समुद्रके उन्नतांश मापनेका यन्त्र; मापदण्ड, (यन्त्रο) गज, पैमाइश^Fमें प्रयुक्त छड़^F या डण्डा; (इकहरी लाइन^Fकी रेलवे^Fपर इंजिनके ड्राइवर-को आगे लाइन^Fपर जानेके अधिकारस्वरूप दी गयी) निशानी^F, स्टाफ (*~ system*); मूत्राशय छेदनके दिग्द-र्शनार्थ नदतरके आगे जानेवाला शल्यचिकित्सकका यन्त्र; वर्ग, गण; कर्मचारिवर्ग, कर्मचारिवृन्द, अमला, स्टाफ (*editorial ~ of newspaper*); (संगीत) पाँच समानान्तर रेखाओं^Fका समूह (जिसमेंसे किसी एकपर या दोके बीच उसके स्वरारोहको सूचित करनेके लिए चिह्न लगाया जावे); (सेनाο) बलाधिकरण, सैन्य-सम्बन्धी अधिकारिवर्ग, हाई कमानके अधिकारीके सहायक अधि-कारी, सैनिक स्टाफ; २. v.t. (किसी संस्था^F आदिमें) कर्मचारियोंको रखना; general ~ प्रधान सेनापतिका निजी कर्मचारिवर्ग; ~ car कर्मचारी मोटर^F; अमला-कार, T.; ~nurse (चिο) कर्मोपचारिका^F, पदस्थ उपचारिका^F, T;

~ appointment, ~ captain, ~ clerk, ~ college, ~ corps, ~ council, ~ duty, ~ family benefit fund, ~ fund, ~ instructions, ~ kote, ~-officer, ~ proposal, ~ room, ~ section, ~-sergeant, ~-surgeon, ~ target.

**staff**[2] स्टाफ़्' n. सीमेण्ट^F आदिसे मिश्रित भवन-निर्माणका मसाला, प्लास्टर ऑफ पेरिस।

**staffed** स्टाफ़्ड्' a. कर्मचारिगणयुक्त, कर्मचारिवर्ग-सम्पन्न।

**Staffs.** Staffordshire.

**stag** स्टैग्' n. महामृग, बारहसिंगा, लाल हिरन, बड़े आकारका हिरन; (कृषिο) बधिया साँड़; (स्टॉक एक्स-चेंज) नयी कम्पनियों^Fके शेयरों (अंशों) को खरीदनेके लिए इस विचारसे प्रार्थनापत्र देनेवाला व्यक्ति (कि मुनाफे-से तत्काल ही बेच सके); (वाणिο) स्टायक, ख्याली; (ग्राο) सरकारी ऋणपत्र या स्टॉक्सका अनियमित व्यव-सायी, दलाल; ~-party बारहसिंगादल; केवल पुरुषों-का दल;

~-eyed, ~-handled, ~ head, ~-headed, ~-horned, ~ hound, ~ hunt, ~-necked, ~ skin.

**stage**[1]* स्टेज्' n. रंगमंच, रंगभूमि^F, नाटकका स्टेज; (लाο) नाटक, नाटकीय कला^F या नाट्य साहित्य, नाट्य-वृत्ति^F, अभिनेताका व्यवसाय या पेशा; (प्राο भूο) संघ; मंच*, मचान, चबूतरा; (नौविο) झूला; (वनο) धरा-तल, समतल; आसन, चौकी^F, तल; (चिο) रोगावधि^F; सोपान, विकासावधि^F, विकासबिन्दु, (कीट विο, कृषिο, चिο) अवस्था^F*, वृद्धिकाल, दशाप्रक्रम, मंजिल^F (*reached a critical ~*); (चिο, जीवο) आसन, कार्यक्षेत्र (*quitted the ~ of politics*); संस्थान, अवस्थान, स्थान, विश्रामस्थल, दो विश्रामस्थलों या मंजिलों^Fके बीचकी दूरी^F, मंजिल^F (*travelled by easy ~s*); ~-coach दो स्थानोंके बीचमें दौड़नेवाली चार पहियेकी गाड़ी^F, बग्घी^F (*~-driver*); ~ direction रंगमंचीय निर्देशन, अभिनेताकी सूचना^Fके लिए नाटकमें लिखित निर्देश; ~ fever नाट्यलालसा^F, अभिनेता बननेकी अदम्य इच्छा^F, रंगमंचपर आनेकी धुन^F या चस्का या नशा; ~ fright मंचभय, स्टेजपर पहले-पहल आनेकी घबड़ाहट^F; ~ manager सूत्रधार, मंचप्रबन्धक, रंगमंच-व्यवस्थापक, स्टेजप्रबन्धक; ~-struck नाट्याभिभूत, मंचाभिभूत, रंग-मंचप्रेमी, नाटकका शौकीन; ~ player नट, अभिनेता; ~ whisper स्वागत, अपवारित, रंगमंचकी कानाफूसी^F (जिसे सम्बोधित व्यक्ति तो न सुने पर दर्शक सुन सकें); *by easy ~s, ~ by ~*, क्रमशः *went on the ~* अभिनेता हो गया;

~ box, ~craft, ~ door (n.), ~-door (a.), ~ effect, ~ hand, ~ house, ~ land, ~ like, ~man, ~ manager, ~-play, ~ review, ~-right, ~-wagon, ~-worn.

**stage**[2] v.t. & i. अभिनय करना, रंगमंचपर प्रस्तुत करना, खेलना, पेश करना, स्टेजपर लाना; नाटकीय रूपमें घटित करनेकी व्यवस्था^F करना; (नाटकका) अभि-नीत होना, रंगमंचपर आना, खेला जाना, स्टेज होना (*does not ~ well*)।

**stager** –जॅर् n. नट, अभिनेता; old ~ अनुभवी

व्यक्ति, ज्ञानवृद्ध, पुराना खिलाड़ी, दुनिया देखा हुआ आदमी।

**stagery** –रि n. रंगमंच प्रदर्शन, स्टेज$^F$का शो; रंगमंच-प्रसाधन, स्टेजका सामान।

**staggard, -t** स्टैं'गॅड्, -ट् n. चतुर्वर्षीय मृग, चार सालका हिरन।

**stagger** स्टैं'गॅर् १. n. दोलायमान या डाँवाडोल गति$^F$, लड़खड़ाती चाल$^F$, लटपटाहट$^F$, लड़खड़ाहट$^F$, डगमगाहट$^F$; (यन्त्र०) किसी रचना$^F$ या ढाँचेसे वस्तुओं$^F$की तिरछी या टेढ़ी-मेढ़ी व्यवस्था$^F$; (pl., *blind ~s* भी) मस्तिष्क और रीढ़$^F$की हड्डी$^F$के रोगके प्रकार; (pl.) चक्कर सिर चकराना; २. v.t. & i. हिलना, लड़खड़ाना, डगमगाना, डगमगाकर चलना, लटपटाना, डुगडुगाना, डोलना; दोलायमान होना, झिझकना, हिचकिचाना, अस्थिरचित्त होना, दुविधा$^F$ होना, कचियाना, डाँवाडोल होना; पसोपेश करना; पाँव उखाड़ देना, कँपा देना, डगमगा देना (*received a ~ing blow*); विचलित या अस्थिर करना, दुविधा$^F$में डाल देना, झिझकाना, हिचकिचा देना, डाँवाडोल करना (*the question ~ed him*); **विखेरना,** घुमावदार या मोड़वाले क्रममें बैठाना, टेढ़े-मेढ़े ढंगसे जमाना; (छुट्टियों$^F$, कामके घण्टों आदिको) बचाकर व्यवस्थित करना (कि वे दूसरोंकी छुट्टियों$^F$, घण्टों आदिसे अलग रहें)।

**staggered** –ड् a. ऊपर-नीचे पंखोंवाला (वायुयान); अलग-अलग छुट्टीवाला; ~distribution **सान्तर-वितरण;** ~ joint (परि०) **विषम जोड़।**

**staggerer** –रॅर् n. विचलित करनेवाला, हिचकिचानेवाला, लड़खड़ानेवाला इत्यादि (क्रियागत अर्थोंमें)।

**staggering** –रिंग् n. (यन्त्र०) **फेरवीं चाल$^F$।**

**staggery** –रि a. वेपथुमान, कम्पमान, कम्पशील, थरथरानेवाला।

**staginess** स्टे'जिनिॅस् n. नाट्य, नाटकीयता$^F$; मंच-व्यवस्था$^F$।

**staging** –जिंग् n. नाटकका प्रस्तुतीकरण, प्रदर्शन, अभिनय करना, नाटक खेलना; मचान, मंच या मचान बाँधना; (नौवि०) पाड़$^F$; डाक-गाड़ियों$^F$के हाँकने या चलानेका काम; पड़ाव बनाना (*~ section*); ~ platform (यन्त्र०) **मचान।**

**stagnancy, stagnation** स्टैग्'नॅन्सि, –ने'शॅन् nn. निगति$^F$, स्थिरता$^F$, निष्प्रवाहता$^F$, अप्रवाह, प्रवाहाभाव, अप्रवहमानता$^F$, गतिहीनता$^F$, थमाव, रुकाव, अटकाव; वृद्धिरोध, निष्क्रियता$^F$, निश्चलता$^F$, निश्चेष्टता$^F$, स्फूर्तिहीनता$^F$, मन्दता$^F$, ढीलापन, सुस्ती$^F$।

**stagnant** –न्ट् a. गतिहीन, स्थिर (*~ fog, ~ gas*), बद्ध, निष्प्रवाह, (चि०) **प्रवाहहीन, अप्रवाही,** अप्रवाहित, अप्रवहमान, शान्त, खड़ा, थमा हुआ (*~ pool, water*); **बँधा हुआ; निश्चेष्ट,** निष्क्रिय, स्फूर्तिहीन, निश्चेष्ट, **कुण्ठित,** मन्द, धीमा, मद्धिम, सुस्त।

**stagnate** –नेट् v. i. (तरल पदार्थका) प्रवाहहीन होना, स्थिर होना, धार न होना, बँध जाना, बहाव रुक जाना, बँधा होना, थम जाना, रुक जाना, अटकना, रुका रहना; निष्क्रिय या बेकार होना, निश्चेष्ट बनना, गतिरोध आ जाना, गति$^F$ खो देना, मन्द पड़ जाना, ढीला पड़ना, कुन्द होना, मद्धिम पड़ जाना, ठप्प होना, सुस्त हो जाना (जीवन, कार्य, मस्तिष्क, व्यवसाय, व्यक्तिका)।

**stagnation** –ने'शॅन् = STAGNANCY.

**stagnicolous** –नि'कॅलॅस् a. खड़े पानीमें रहनेवाला।

**stagy** स्टे'जि a. कृत्रिम, (आचरण, रूप, ढंग, हावभाव आदिमें) नाटकीय।

**staid** स्टेड् a. शान्त, गम्भीर, स्थिर, स्थिरचित्त, अप्रमत्त, धीर, पक्का, दृढ़ तथा गम्भीर चरित्रका, संजीदा।

**staidness** –'निॅस् n. गम्भीरता$^F$, दृढ़ता$^F$, धीरता$^F$, स्थिरता$^F$, संजीदगी$^F$।

**stain** स्टेन् १. n. रंजन, (वन०, रसा०, चि०) **अभिरंजन;** विवर्णीकरण; चिह्न, **धब्बा,** निशान, दाग, चित्ती$^F$ (*cloth is covered with tea ~s*); (रसा०, चि०) **अभिरंजक,** रंजक; (रसा०, चि०) **रंजक द्रव्य,** रंग, रँगनेका सामान इत्यादि; (चि०) वैवर्ण्य; (ला०) दूषण, दोष, कलंक, कलुष, गर्हा$^F$, निन्दा$^F$, धब्बा, लांछन, कलंकका टीका, दाग, बदनामी$^F$ (*without a ~ on his character*); २. v.t. & i. विवर्ण करना, दूषित करना या होना, मलिन करना, मैला करना, धब्बा लगाना, दागी करना, बदरंग करना (*cigarettes ~ the fingers*); (ला०) (ख्याति$^F$, नाम, व्यक्तिपर) दोष लगाना, दूषित करना, कलुषित करना, कलंकित करना, कालिख लगाना, बट्टा लगाना, बदनाम करना; (दीवार$^F$-पर लगानेके कागजको) **अभिरंजन करना,** रंग-बिरंगा करना, रंगना, रंगीन बनाना; छींटे डालना, धब्बे डालकर (सीसा, लकड़ी$^F$ आदिको) रँगना; सूक्ष्मवीक्षण यन्त्रके लिए किसी पदार्थको कई रंगोंमें रँगना; रंगसे रँगना।

**stainable** –'नॅबॅल् a. विवर्ण्य, विवर्णनीय; कलंकके योग्य; रँगे जाने योग्य, रंग पकड़नेवाला।

**stained** –न्ड् a. अभिरंजित, विवर्णित, चिह्नित, धब्बेदार; निशानदार, दागदार (*~ glass*)।

**stainer** –'नॅर् n. विवर्ण करनेवाला, धब्बा लगानेवाला, दागी करनेवाला; कलंकित करनेवाला, दोष लगानेवाला; रंजक, रँगनेवाला।

**staining** –निंग् १. n. **अभिरंजन; रंजन;** २. a. अभिरंजक।

**stainless** –न्'लिॅस् a. दोषहीन, कलंकहीन, निष्कलंक, निर्दोष, निर्मल, लांछनहीन, बेदाग; अक्षीय, अकलुष, जंग लगने और खराब होनेसे सुरक्षित (*~ steel*)।

**stair** स्टेअॅर् n. (अब प्रायः pl.) सोपानश्रेणी$^F$, सोपान-पथ, सीढ़ियाँ$^F$, जीना (*passed him on the ~s*); **सोपान, सीढ़ी$^F$,** जीनेकी एक सीढ़ी$^F$ या पाया (*the top ~ but one*); ~case सोपान, निश्रेणी$^F$, सीढ़ी$^F$ (*~case illusion*); **सोपानकक्ष, सीढ़ी-कक्ष;** ~ head (यन्त्र०) **सीढ़ी$^F$;** ~-rod सीढ़ीका डण्डा, ~way ⊙ सीढ़ी$^F$, जीना; *below ~s* घरके निचले

भागमें; *down, up, ~s* घरकी नीची या ऊपरकी मंजिल[F]में; *flight, pair, of ~s* क्रमिक सोपान, सोपानश्रेणी[F], सिलसिलेवार सीढ़ियाँ[F];
~ break, ~ builder, ~ building, ~-carpet, ~head, ~ steel, ~ step, ~ stepper, ~-tower, ~-work.

**staith(e)** स्टेथ्', -द्' n. (कोयलेका) भरण-फलक, भरने या उतारनेका तख्ता।

**stake** स्टेक्' १. n. शंकु, स्थाणु, स्थूण, सूक्ष्म काष्ठदण्ड, मेख[F], कील[F], खूँटा, टेक[F], चोब, थूना (आधार या सीमा-चिह्न आदिके रूपमें); खम्भा (जिसपर मनुष्यको जिन्दा जला देनेको बाँधा गया हो); (ला०) जीवित जलाकर किया गया वध (*was condemned to the ~*); (का०) पण, दाँव, बाजी[F], किसी घटना[F]पर पण या दाँवमें लगाया गया धन; (pl.) पण, पण-सम्बन्धी धन, दाँव या शर्त[F]की रकम[F]; (pl.) बाजी[F]की घुड़दौड़[F]; टीनकारकी बेंच[F]में लगायी हुई निहाई[F]; २. v.t. खूँटा गाड़ना, खूँटेसे बाँधना, आश्रय ग्रहण करना या थूनेसे सहारा देना, अड़ाना; (किसी दाँवपर) धन लगाना, बदना, शर्त्त[F] लगाना, दाँवपर रखना, दाँव लगाना, बाजी[F] लगाना; ~holder पणबन्धधारी, (का०) पणधारी, मध्यस्थ व्यक्ति (जिसके पास बाजी[F]का रुपया जमा किया जाता हो); ~-net खूँटोंपर टँगा हुआ मछली[F] मारनेका जाल; *at ~* विचाराधीन, दुविधा[F]में, विपन्न, संकटापन्न, संकटग्रस्त, जोखममें, खतरेमें; *have a ~ in the country* देश-की आर्थिक समृद्धि[F]के लिए चिन्तित होना।

**stalactic** स्टॅलैक्'टिक् a. निच्यावाश्म-सम्बन्धी; (चि०) न्यग्रोधी, वटवृक्षके समान नीचेकी ओर लटकनेवाली जटाओंके समान।

**stalactiform** -टिफ़ॉर्म् a. (चि०) न्यग्रोधी, उपर्युक्त पिण्डके आकारका।

**stalactite** स्टै'लॅक्टाइट्, स्टॅलैक्'टाइट् n. आश्च्युताश्म, निच्यावाश्म; (प्रा० भू०) अवशैल; (मान०) अवरोही शंकु; चूनेके कार्बोनेटका पिण्ड; T.

**stalactitic** -टि'टिक् a. (चि०) न्यग्रोधी, चूर्णक-पिण्डके गुणोंसे युक्त।

**stalagmite** स्टै'लॅग्माइट्, स्टॅलैग्'माइट् n. निश्च्युताश्म, उच्च्यावाश्म, (प्रा० भू०) उच्छैल; (मान०) आरोही शंकु; STALACTITE की भाँति गुफा[F]के तलपर प्रायः उससे मिलकर जमनेवाला पिण्ड; T.।

**stalagmitic** -मि'टिक् a. उच्च्यावाश्म-सम्बन्धी या उसके समान।

**stalag** (G) n. कारा-शिविर, जेल-कैम्प।

**stalagometer** स्टैलॅगॉ'मिटॅर् n. (रसा०) बिन्दु-मापी।

**stalagmoid** स्टै'लॅग्माएड a. (वन०) अश्रुवत्।

**stale**[1] स्टेल्' १. n. पशुओं और घोड़ोंका मूत्र; २. v.t. & i. (घोड़े इत्यादिका) पेशाब करना, मूतना; सामान्य बनाना; पुराना या बासी करना, बेमजा कर देना; ३. a. विकृत, बिगड़ा हुआ; पर्युषित, नीरस, स्वादहीन, (वणि०) पुराना, (*~ cheque*), बासी, उबसा हुआ (*~ food, news*); (ला०) अनूतन, पुरातन, बीतकाल, कालतिरोहित, जीर्ण, अति व्यवहृत, सामान्य, पुराना, पिटा-पिटाया, घिसा हुआ (*~ joke*); अतिश्रान्त, बेकार, थका-माँदा (पहलवान)।

**stale**[2] n. (प्रा०) प्रलोभक वस्तु[F]; दूसरे पक्षियोंको लुभा लानेवाली चिड़िया[F], उपहासपात्र; सीधा-सादा या भोला-भाला आदमी, भोंदू; (ला०) प्रलोभन; common ~ वेश्या[F], रण्डी[F]।

**stalemate** स्टेल्'मेट् १. n. (शतरंजमें) शह[F], जिच[F] (जब कोई घर चलनेके लिए न रहे); गत्यवरोध; २. v.t. (खिलाड़ीको) शह[F] देना, जिच[F]में डालना; (ला०) गत्य-वरोध उत्पन्न करना, गतिरोध लाना।

**staleness** स्टेल्'निॅस् n. पुरानापन, स्वादहीनता[F], बासीपन; अनूतनता[F], नीरसता[F]; सामान्यता[F]।

**staling** -'लिंग् n. (चि०) पशुओंका मूत्र; बासी होना।

**stalk**[1] स्टॉक्' १. n. राजसी गति[F], ठाठकी चाल[F], रोब-दार चाल[F]; शिकारको घेरना, छिपकर शिकारपर आक्रमण या पीछा करनेका कार्य; २. v.t. & i. गर्वके साथ या सीना तानकर चलना, इतराकर या ऐंठ[F]कर चलना, इठलाना, अकड़[F]कर चलना, राजसी या प्रभावशाली ढंगसे चलना; लुकछिप कर जाना, दबे पाँव जाना; चुपके-चुपके (शिकारका) पीछा करना; छिपकर शिकारको पकड़ना, चुपचाप शिकारको जा दबोचना।

**stalk**[2] n. (वन०) पुष्पवृन्त, स्तम्भ, काण्ड, नाल, अक्ष-दण्ड, (कृषि०, वन०) वृन्त, (कृषि०) धड़, डण्ठल, डण्डी[F], तना; (यंत्र०) जंघा; (शिथिलतः) जोड़, किसी अंगका आधार; पशुओंमें पुष्पवृन्त-सदृश अथवा डण्ठल-जैसा अवयव; (स्था०) पुष्पवृन्त-सदृश सिंगार, पौधेके डण्ठल-जैसा बेलबूटा; पेंदेके ऊपर बनी शराब[F]के गिलासकी डण्डी[F]; कारखाने आदिकी लम्बी चिमनी[F]; ~-eyed जोड़ परकी आँखोंवाला (*~-eyed crab*); ~ layer (वन०) अजननकोशिका[F]।

**stalked** -ट् a. सवृन्त, पुष्पवृन्तयुक्त, डण्ठलदार, डण्डी-दार; डण्ठल-जैसे जोड़वाला।

**stalker** स्टॉ'कॅर् n. रोबके साथ अकड़कर चलनेवाला; चुपके-चुपके पीछा करनेवाला; अहेरी, छिपकर शिकार करनेवाला।

**stalking** -किंग् n. अहेरी चाल[F], (शिकारका) चुपचाप पीछा करना, घेरना; ~ horse ऐसा घोड़ा (जिसकी आड़[F]में शिकारी शिकार खेलता है); (ला०) टट्टी[F]की आड़[F], आड़[F], ओट[F], बहाना, मिस।

**stalkless** स्टॉक्'लिॅस् a. पुष्पवृन्तहीन, अनाल, बेडण्ठल, बेडण्डी।

**stalklet** -लिॅट् n. वृन्तिका[F], लघुपुष्पवृन्त, नालक, छोटा डण्ठल या डण्डी[F]; छोटा अवयव।

**stalky** -'कि a. पुष्पवृन्तवत्, अक्षदण्ड-सदृश, डण्ठल-जैसा।

**stall**[1] स्टॉल्' १. n. आपणिका[F], विक्रयणी[F], सामान बेचनेके लिए बाजारकी दुकान[F], भवनका कमरा, सामान रखनेकी

मेज़^F, चौकी^F, तख्ता, स्टॉल (*picked it up in* or *on a book-~*); पशुशाला^F, गोशाला^F, अस्तबल, घुड़साल^F, तबेला; कोयलेकी खान^Fमें काम करनेका कमरा; नाट्यशाला^Fमें सामने लगे हुए आसनोंमेंसे प्रत्येक; चर्चके गायनमंचपर नियत आसन; पद; २. v.t. & i. पशु आदिको (स्वस्थ बनाने या तैयार करनेके लिए) पशुगृहमें बाँधे रखना, थानपर रखना; पशुशाला^F या अस्तबल आदिमें पशुओंके लिए कमरे बनाना, थान बनाना; (घोड़ा या गाड़ी^Fका) कीचड़ या बर्फ़^Fमें धँस जाना; (मोटर-इंजिनका) रुक जाना; ठप्प हो जाना; (विमान या वैमानिकका) अस्थिर होना, गति^Fके खो जानेसे विचलित हो जाना; ~-feed थानपर बाँधकर जानवरको पुष्ट करना, मोटा-ताजा करना, अस्तबलमें पालना; ~ feeding (कृषि०) खूँटेपर खिलाना, नाद^Fमें खिलाना; ~-riser (स्था०) खड़पट^F।

**stall²** १. n. धूर्त, ठग, पाकेटमार या जेबकटका संगी; २. v.t. & i. अवरुद्ध करना, बाधा^F डालना, रुकावट^F डालना, विलम्ब करना, देर^F करना, रोड़ा अटकाना, घेरा डालना ⊙; परिहार करना, टालमटोल^F करना, बातचीत^F-के द्वारा टालना ⊙; ~ *off* टालमटोल^F करके छुटकारा पाना, बच निकलना।

**stallage** –'लिज् n. आपणिकाधिकार, आपणिका^F लगानेका अधिकार या शुल्क; बाजारमें दुकान^F लगाने या स्टॉल खड़े करनेका स्थान; मुमटी^F या पशुशाला^Fका कर, भाड़ा।

**stalled** ⊙ स्टॉल्ड्', स्टॉ'लिॅड् a. अवरुद्ध, बन्द (*a ~ ox*)।

**stallion** स्टै'ल्यॅन् n. (कृषि०) जननाश्व, बीजाश्व, साँड़, घोड़ा, बाजी, T.।

**stalwart** स्टॉल्'वॅर्ट् १. n. (राज०) राजनीतिक दलका पक्का समर्थक, जबरदस्त सदस्य; २. a. दृढ़प्रतिज्ञ, स्थिर-चित्त, निर्भीक, दृढ़, दृढ़निश्चयी, वीर, पक्का, जीवटका, दिलेर (*~ supporters*); बलिष्ठ, बलवान्, हृष्टपुष्ट, हट्टाकट्टा, सुगठित शरीरवाला, दीर्घकाय, तगड़ा, मजबूत।

**stalwartness** –निॅस् n. दृढ़ता^F, निर्भीकता^F, साहस, पक्कापन; हृष्टपुष्टता^F, हट्टाकट्टापन, तगड़ापन; दृढ़-निश्चयता^F, स्थिरचित्तता^F।

**stamen** स्टे'मॅन् n. (कृषि०, वन०) पुंकेसर, पराग-केसर, बीजकेसर, फूलकी बीजदानी^F; सूत, तागा।

**stamened** स्टे'मॅन्ड् a. पुंकेसरयुक्त, परागकेसरयुक्त।

**stamina** स्टै'मिनॅ n. सत्त्व, सार, बल, सहनशक्ति^F, शारीरिक शक्ति^F, तेज, ओजस्विता^F, (शिक्षा०) ऐश्वर्य, जीवट, दम^F।

**staminal** –नॅल् a. सत्त्वीय, पुंकेसरीय, पुंकेसर-सम्बन्धी, (*~ corona*); सत्त्व-सम्बन्धी, तेजस्वी, जीवट^Fका।

**staminate** –नॅट् a. (वन०) पुंपुष्पी, (कृषि०) पुंकेसरी, पुंकेसरयुक्त, परागकेसरमय (किन्तु स्त्री केसरमण्डलसे रिक्त), पुंकेसरमय (*~ flower*); ~ plant (कृषि०) नरपौधा।

**stamineal, stamineous** स्टॅमि'निॅ‍ॲल्, स्टॅमि'निॅ‍ॲस् a. पुंकेसरी, पुंकेसरीय, पुंकेसर-सम्बन्धी।

**staminiferous** स्टैमिनि'फ़ॅरॅस् a. पुंकेसरयुक्त।

**staminode** –'मिनोड् n. (वन०) वंध्य पुंकेसर।

**stammel** स्टै'मॅल् n. अरुण राग, लाल रंग; अरुण ऊर्णा-वसन, लाल ऊनी कपड़ा।

**stammer** स्टै'मॅर् १. n. हकलानेकी प्रवृत्ति^F; हकलाहट^F, तुतलाहट^F, स्खलित उच्चारण, हकलाते हुए किया गया भाषण, रुक-रुककर कही गयी बात^F; २. v.t. & i. तोतला होना, हकलाना, तुतलाना, रुक-रुककर बोलना; हकलाते हुए (शब्दोंका) उच्चारण करना, रुक-रुककर बात^F कहना (*~ed out an excuse*)।

**stammerer** –रॅर् n. स्खलितवादी, हकला, हकलानेवाला, तोतला।

**stammering** –रिंग् १. n. वाणी-स्खलन, (चि०) स्खलित उच्चारण, हकलाना, तुतलाना; २. a. हकलानेवाला।

**stamp*** स्टैम्प्' १. n. मुद्रा^F, मुहर^F*, मोहर^F, ठप्पा, छापा; राजकीय मुद्रा^F, प्रमाणके लिए सरकारी मुहर^F, मुद्रांक, अंक; मुद्रित चिह्न, छाप^F*, मुहर^Fकी निशानी^F; टिकट, रसीदी टिकट*; अंक पत्र, स्टाम्प; छाप^F, मुहर^F, लेबिल, किसी वस्तुके गुणोंका सूचक चिह्न; (ला०) लक्षण, विशिष्टता-सूचक चिह्न, निशान (*bears the ~ of genius*); पादप्रहार, पदाघात, पैरसे जोरकी चोट^F; धातु^F कूटनेकी चक्की^Fमें कच्चे लोहेको पीसनेवाली मोगरी^F; स्वरूप, प्रकार, चरित्र, जाति^F, प्रकृति^F, आकार, रंगढंग, चाल^F, डौल (*avoid men of that or his ~*); २. v.t. पाँव मारना, पैर पीटना; ठप्पा लगाना, अंकित करना, मोहर^F करना, निशान करना; छापना; सिक्का बनाना; कूटना, पीटना; ~-collector टिकट-संचयनकर्त्ता, डाक^Fके पुराने टिकट एकत्र करनेवाला; ~-duty (का०) मुद्रांक-शुल्क, स्टाम्पकर; ~ *out* (विद्रोह आदिको) समाप्त करना, समूल नष्ट करना, कुचल देना, मिटा देना; सफाया करना;

~ account, ~-album, ~ balance, ~ booklet, ~ collection, ~ impression, ~ machine, ~ office, ~ officer, ~ pad, ~ paper, ~ penalties, ~ punch, ~ rack, ~ register, ~ rules, ~s attached, ~ section, ~ vendor.

**stampage** –'पिज n. मुद्रांक, छाप^F।

**stamped** –प्ड् a. अंकित, मुद्रांकित (*~ paper*); अंकपत्रित (*~ article*)।

**stampede** स्टैम्पीड १. n. (राज०) आकस्मिक आन्दोलन, सामान्य प्रेरणावश अनेक मनुष्योंका असंगठित आन्दोलन ⊙; खलबली^F, आतंक या भयके कारण आकस्मिक भगदड़^F, भागदौड़^F, हड़बड़ी^F, (घोड़ों या पशुओंका) सहसा पलायन, भागाभागी^F, भागड़^F; २. v.t. & i. भगदड़^Fमें पड़ना या डाल देना।

**stamper** स्टैम्'पॅर् n. मुद्रांकक, मुद्रांकनकर्त्ता, ठप्पा लगानेवाला, छाप^F या मुहर^F लगानेवाला; मुद्रांक-यन्त्र;

कच्ची धातु[F] पीसनेकी मशीन[F]।

**stamping** -पिंग् n. मुद्रांकन, पत्रांकन; (नौवि०) **अंकन, ठप्पा लगाना;**
~ fee, ~ ink, ~ inkpad, ~ machine, ~ mechanic, ~ table.

**stamping ground** ⊙ स्टैम्'पिंग् ग्रॉउन्ड् n. आश्रय, अखाड़ा।

**stance** स्टैन्स्' n. (गोफ, क्रिकेट) चोट[F] लगनेके समय खिलाड़ीकी स्थिति[F]।

**stanch**[1], **staunch** स्टान्च्', स्टॉन्च्' v.t. रक्तस्तम्भन करना, घावसे रक्तके बहनेको रोकना; प्रवाह रोकना, बहाव थामना।

**stanch**[2] स्टान्च्' a. = STAUNCH[1].

**stancher** -'चॅर् n. रुधिर-रोधी व्यक्ति या वस्तु[F], खून-का बहाव रोकनेवाली दवाई[F]।

**stanchion** -'शन् १. n. स्थाणु, (यंत्र०) **स्थाणुक,** स्कम्भ, स्तम्भ, **खम्भा, थम,** टेक[F], थूना, सीधा डण्डा, (परि०) **खड़ी छड़**[F]; आधार, अवलम्बन, आड़[F], पशुओंकी सार[F]में लगा हुआ सीधा डण्डा, खूँटा, बेंड़ा, आगल; २. v.t. खम्भा लगाना, थूना खड़ा करना, आगल[F]से (पशुओंको) बाँधना।

**stanchless** -न्च्'लिस् a. अरोध्य, अनवरोधनीय, जिसका प्रवाह न रोका जा सके।

**stanchness** -'निस् n. दृढ़ता[F], पायदारी[F], पक्कापन, मजबूती[F]; निष्ठा[F], भक्ति[F], वफादारी[F]।

**stand**[1] स्टैन्ड्' n. **आधार,** भाजन, पात्र, मेज[F], रैक आदि, **स्टैण्ड** (जिसपर वस्तुएँ रखी जावें) (*hat-* ~); बाजारकी गोमटी[F], स्टॉल (*fruit-*~); सवारियों[F] आदि-के लिए अड्डा; मंच, चबूतरा, ऊँचा स्थान; गवाहोंका कट-घरा ⊙ (*take the* ~); (रसा०) **धरनी**[F], **धानी**[F], टिकटिकी[F], घड़ौंची[F]; ढाँचा, फ्रेम ⊙; **उपस्तम्भ,** स्थिति[F], स्थान, ठौर, जगह[F] (*took his* ~ *near the door*); चौकी[F], तख्ता, स्टॉल ⊙; अवस्थान, अचला-वस्था[F], प्रतिरोध करनेके उद्देश्यसे ग्रहण की गयी स्थिर अवस्था[F], उपाश्रय, रुकाव, ठहराव, ठिकाना, अड्डा (*make a* ~); गतिस्तम्भ, स्तब्धता[F], गतिरोध, विकास-रोध, स्थिरता[F], कुण्ठा[F], टिकाव, पड़ाव (*came, was brought, to a* ~); मुकाबला, सामना; (रंगमंच) नाटक आदि खेले जानेकी यात्रा[F]का प्रत्येक पड़ाव, डेरा, मुकाम (*a one-night* ~); (तिपतिया वनस्पति[F] आदिकी) खड़ी खेती[F]; (आस्ट्रेलियामें) स्टैण्ड, वृक्षसंख्या[F], जंगल या उसकी लकड़ी[F]; ~-at-ease (सेना०) **साम्या**[F]; ~ for ⊙ चेहरा; ~-by आधार, अवलम्ब, आश्रय, सहारा, विश्वस्त व्यक्ति, संकटमें सहायता[F] करनेवाला या भरोसे योग्य व्यक्ति या वस्तु[F]; ~-by (adj.) अतिरिक्त; (परि०) **आपाती; कोतल; तैयार;** ~ down **सन्तरी वापस, गारद वापस;** ~-off (half) (रगबी फुटबाल) हाफ बैक (जो कि आगे और पीछेके खिलाड़ियोंमें सम्बन्ध जोड़ता है): ~-offish पृथक, अलग, दूर, संकोची, झेंपू, अलग-अलग-सा, कोरा, रूखा, बेमिलनसार; ~-offishness संकोचीपन, दूरी[F], अमिलनसारता[F], रूखा-पन, झेंपूपन; ~ on (नौवि०) **मार्गाधिकारी;** ~-up सीधा खड़ा (*-up collar*); ~ of arms एक आदमी भरके हथियार; ~ of colours रेजीमेण्ट[F]के झण्डे, ~-point दृष्टिकोण, आधारबिन्दु; *be at a* ~ (प्रा०) अस्थिर होना, विचलित मनोदशा[F]में होना, आगे बढ़नेमें अयोग्य होना; *I take my* ~ *on the precise wording of the Act* मैं अपने तर्कको अधिनियमकी स्पष्ट शब्दावली[F] पर आधारित करता हूँ या अधिनियमोंके शब्दोंपर भरोसा करता हूँ;
~ class, ~ fire, ~ method, ~ pipe, ~ table.

**stand**[2] v.t. & i. (*stood*) (प्रायः *up* के साथ) स्थिर रूपमें सीधा खड़ा रहना, खड़ा होना, उठना, उठ खड़ा होना (*tell him to* ~ *up*); स्थापित होना, अवस्थित होना, एक स्थानपर स्थिर होना, ठहरना, टिकना, थमना, कायम रहना (~ *still*); स्थित होना, रहना, विद्यमान या मौजूद होना, टिकना, होना (*on each side* ~ *two pillars*); स्थिति[F] बनाये रखना, स्थिर रहना, अडिग या अचंचल रहना, दृढ़ता[F]से टिके या थमे रहना, डटे रहना, जमे रहना, जारी रहना, कायम रहना (*house will* ~ *another century*); वैध या अपरिवर्तित रहना, ठीक-ठीक रहना, ज्योंका त्यों रहना, बना रहना (*the former conditions may* ~); होना, रहना, (~*s in need of help*); ऊँचा होना, विशिष्ट ऊँचाई[F]का होना (~*s six foot three*); मुड़ना और विशेष अवस्था[F]में रहना (~ *back*); (नौवि०) विशिष्ट मार्ग ग्रहण करना, कोई खास रास्ता अख्तियार करना (~ *in for the shore*); (कुत्तेका) संकेत करना, इशारा करना, (कुत्तेको) शिकारपर छोड़ना; विशिष्ट स्थिति[F]में रखना, खड़ी हुई स्थिति[F]में रखना, खड़ा रखना, खड़ा करना (~ *the jug on the table*); सहना, झेलना, उठाना (*nerves could not* ~ *the strain*); व्यय वहन करना, अपनी गाँठ[F]से देना, खर्च देना (*stood him a drink*); (भाग्यके) सम्मुख होना, लड़ना; अभियोगका सामना करना, (मुकदमा) लड़ना या भुग-तना; *corn* ~*s higher than ever* अनाज पहलेसे अधिक मँहगा है; *hair* ~*s on end* स्तम्भित होना, रोमांच हो आना, रोंगटे खड़े होना; *I* ~ *corrected* मैं सुधार स्वीकार करता हूँ; ~ *against* विरोध करना; ~ bail (का०) **जामिन होना, जमानती होना, जमानत देना;** ~ *by* (prep.) अनुमोदन करना, समर्थन करना, पक्ष लेना, साथ देना; (शर्तों[F]पर) दृढ़ रहना, (प्रतिज्ञा[F]) पालन करना, बात[F]पर टिके रहना; (नौवि०) (लंगर इत्यादि) पकड़ना या पकड़नेके लिए तैयार रखना; ~ *by* (adv.) **तैयार रहना;** आसपास रहना, समीप रहना, पास-पास खड़ा रहना, पाससे खड़े देखते रहना (*will not* ~ *by and see him ill-treated*); (मूल०, नौवि०) जागरूक या सजग रहना,

सावधान खड़ा रहना, होशियार रहना; ~ *clear* **बचकर खड़े रहना**; ~ *committed* वचनबद्ध रहना; ~ *down* (सेना०) काम पूरा करके हटना, ड्यूटी[F] करके चल देना; साक्षी[F]के कटघरेसे उतरना, किसी स्थिति[F]से हटना; ~ *fast* पक्का रहना; ~ *fire* विरोध सहना, गोलोंकी बौछार[F] सहना; शत्रुकी गोलाबारीका बिना हटे सामना करना, तोपों[F]के सामने पीछे न हटना; ~ *for* अन्तर्निहित होना, प्रतिनिधित्व करना, संकेत करना, लक्षण प्रकट करना, अर्थ रखना (*P.O. ~s for postal order*); (पदके लिए) अभ्यर्थी या उम्मीदवार होना, संसद[F]में किसी निर्वाचनक्षेत्रके प्रतिनिधित्वका उम्मीदवार होना; (मुख्य व्यापार आदिका) समर्थन करना, पक्षपोषण करना, पक्ष लेना; (बोल०) सहन करना, सहना, सन्तुष्ट रहना, सहमत होना; सहना, बरदाश्त[F] करना ⊙; ~ *in good stead* हितकर होना; ~ *off* दूर हो जाना, अलग हट जाना, दूर चला जाना, दूरी[F]पर रहना; (v.t.) अस्थायी रूपसे नौकरी[F] छोड़ना; ~ *on* **चले चलो; चले चलना, चर्क पर कायम रहना,** आग्रह करना, डटे रहना, जोर देना; अति सतर्कता[F]से पालन करना या मानना (~ *on ceremony*); ~ one's *ground* अपनी स्थिति[F]को बनाये रखना, डटे रहना, जमे रहना (शा० एवं ला०, तर्क आदिके सम्बन्धमें); ~ *out* अविचलित रहना, प्रतिरोध करते रहना, डटे रहना, अड़े रहना, हठ करना; जमे रहना (विरोध या सहिष्णुता[F]में); (परि०) **दूर हट जाना, दूर चले जाना**; प्रमुख होना, महत्त्व प्राप्त करना, विख्यात होना; ~ *over* स्थगित होना, पड़े रहना; ~ *to* (prep.) (प्रतिज्ञा[F]पर) दृढ़ रहना, डटे रहना, टिके रहना, जमना, कायम रहना; ~ *to sea* समुद्री यात्रा[F]पर चले जाना, ~ *up* ⊙ दिखाना; उठ खड़ा करना; ~ *up for* (किसी व्यक्तिका) पक्ष लेना, पक्षपोषण करना, साथ देना, हिमायत[F] करना; (किसी बात[F]की) पुष्टि[F] करना, समर्थन करना, अनुमोदन करना; ~ *upon*, = ~ *on*; ~ *upto* (विरोधीका) साहसपूर्वक सामना करना, मुकाबला करना; (वस्तुओं[F]का अत्यधिक व्यवहार होनेपर भी) ठीक-ठीक रहना, नहीं घिसना या बिगड़ना; ~ *up with* साथ-साथ नाचना, (सहयोगीके साथ) नाचनेके लिए खड़ा होना।

**standard** स्टैन्'डर्ड् n. (सर्वोत्तमता[F]का) स्तर, श्रेणी[F], कोटि[F], आदर्शस्थिति[F], स्टैण्डर्ड (*does not come upto the ~*); आदर्श, आदर्श वस्तु[F], बानगी, नमूना (*the ~ work on the subject*); (विधा०) **मान**, आप्तमान, प्रतिमान, मानदण्ड, मापदण्ड; प्रमाप, (रसा०) प्रमानक, (कृषि०, प्रा० भूगोल, वाणि०, गणि०) **मानक**, प्रामाणिक माप (~ *pound*); मापतौल[F], कसौटी[F]; ध्वज, (वन०) **ध्वजक**, पताका[F], रणपताका[F], झण्डा, फरहरा, खास निशान (*royal ~*); (ला०) जन-सिद्धान्त, नारा (*raise the ~ of revolt, free trade*); सीधा आधार, खड़ी वस्तु[F], टेक[F], थूनी[F]; (स्था०) **नलदौरी[F]**, **खड़ी बल्ली[F]**; पानी या गैस[F]का सीधा खड़ा नल; सीधे तनेपर आरोपित की हुई तथा वृक्षके रूपमें तैयार की गयी झाड़ी[F] T.; ~-bearer पताकावाहक, पताकाधारी, ध्वजवाहक; (गुण०) मानिक, **प्रामाणिक**; आदर्श, (pl.) (कृषि०) **यंत्राधारके सिरे, रिगके सिरे**; (ला०) अग्रणी, किसी आन्दोलनका नेता; ~ bread मानिक रोटी[F], गेहूँ या मिले हुए आटेकी रोटी[F];

~ acres, ~ agreement form, ~ atmosphere, ~ barrage, ~ burette, ~ cadmium cell, ~ candle, ~ celestial sphere, ~ cell, ~ classification, ~ clock, ~ cloth, ~ coin, ~ compass, ~ condenser, ~ conditions, ~ configuration, ~ coordinates, ~ cost, ~ curve, ~ design, ~ deviation, ~ dimension, ~ earnings, ~ electrode, ~ enhancement, ~ error, ~ fast red, ~ film, ~ flask, ~ foot, ~ forest, ~ form, ~ frequency, ~ gas thermometer, ~ gold, ~ income, ~ item, ~ lake red, ~ language, ~ level, ~ mercury barometer, ~ meridian, ~ meter, ~ method, ~ mineral, ~ mixture, ~ money, ~ moving dimensions, ~ nut, ~ office, ~ order, ~ outturn, ~ pattern, ~ position, ~ pressure, ~ process, ~ profits, ~ pronunciation, ~ questionnaire, ~ rate, ~ red, ~ rent, ~ resistance coil, ~ results, ~ schedule, ~s committee, ~ score, ~ shaft, ~ shelter, ~ sieve, ~ silver, ~ size, ~s office, ~s officer, ~ solution, ~ spacing, ~ specification, ~ state, ~ stock, ~ substance, ~ supply, ~ syllogism, ~ taper joint, ~ tarrif, ~ task, ~ temperature, ~ term, ~ thermometer, ~ time, ~ tone, ~ typewriter, ~ unit, ~ value, ~ wage, ~ ware, ~ weight, ~ wood, ~ yard, ~ yield.

**standardization** –डाइज़े'शॅन् n. प्रमापण, प्रमापीकरण, माननिर्धारण, (अर्थ०, कृषि०) **मानकीकरण**, (रसा०) प्रमाणिकीकरण; प्रमाणीकरण, स्तरीकरण, आदर्शीकरण।

**standardize** –डॅर्डाइज़् v.t. प्रमापित करना, स्तरीकरण करना, स्तरपर लाना, स्तर या आदर्शके अनुकूल बनाना, निर्धारित आदर्शके अनुरूप बनाना; (रसा०) तुलना[F]के हेतु विश्लेषणके द्वारा (घोलकी) विशिष्ट माप[F] प्राप्त करना।

**standardized** –ड् a. प्रमापित, (रसा०) प्रमाणिकीकृत, **मानकित** (~ *milk*), **मानकीकृत**, आदर्शीकृत।

**stander** स्टैन्'डर् n. खम्भा लगानेवाला, थूना खड़ा करनेवाला; स्थाता, स्थित होनेवाला व्यक्ति, खड़ा रहनेवाला आदमी।

**standing**[1] –डिंग् n. स्थायित्व, स्थिति[F], अवस्थिति[F],

अवस्थान आदि (क्रियागत अर्थोंमें); बल, जोर; कालावधि^F, समय, जमाना, मुद्दत^F (*a dispute of long ~*); सेवाकाल; आस्पद, पद, स्थान, पद-मर्यादा^F, ख्याति^F, प्रतिष्ठा^F, पदवी^F, हैसियत^F, दर्जा, साख^F (*men of high ~*)।

**standing**[2] a. स्थित, खड़ा हुआ, बसा हुआ आदि (क्रियागत अर्थोंमें); अग्रगामी, प्रस्थापित, स्थिर, जमा हुआ (*a ~ rule*); स्थायी, टिकाऊ (*~ army*), ~ crop स्थित सस्य, खड़ी फसल^F; ~ orders स्थायी आदेश; ~ rigging (परि०) अचल रस्से, पक्का रस्सा, मस्तूलको सहारा देनेवाली जहाजकी रस्सियाँ^F; ~ room खड़ा होनेकी जगह^F;

~-bed, ~ bowl, ~ committee, ~ counsel, ~ credit, ~ crop, ~ dummy, ~ duty, ~ ground, ~ instruction, ~ part, ~ patrol, ~ ~-place, ~ procedure, ~ seam, ~-stone, ~ timber, ~ wave.

**standish** स्टैन्'डिश् n. (प्रा०) मसिपात्र, दवात^F।

**standpatter**⊙ स्टैन्ड्'पैटॅर् n. अपने दलके सिद्धान्तोंका दृढ़ अनुयायी राजनीतिज्ञ।

**standstill** –न्ड्'स्टिल् n. (चि०) प्राणावरोध; स्तब्धता^F, गतिरोध।

**stang** स्टैन्ग्' n. स्तम्भ, खम्भा, पोल, बाँस, लग्गी^F; दीर्घ शलाका^F, लम्बी छड़^F।

**stanhope** स्टैं'नॅप् n. दो या चार पहियोंकी हल्की खुली गाड़ी^F; (*S~ press* भी) स्टैनमुद्रण-यन्त्र, लोहेकी छापनेवाली मशीन^F।

**staniel** –न्यॅल् n.=KESTREL.

**stank** स्टैन्क्' STINK का भूतकालिक रूप।

**stannary** स्टैं'नॅरि n. & a. त्रपुष्ठ, टीनकी खान^F, टीनकी खानों^Fवाला स्थान।

**stannate** –नॅट् n. त्रप्वीय, स्टेनेट।

**stannic** –निक् a. त्रप्विक, टीनी, टीन-सम्बन्धी, T.।

**stanniferous** –नि'फ़ॅरॅस a. त्रपुभर, टीनभरा, टीनवाला, उत्पन्न करनेवाला।

**stannous** –नॅस् a. त्रप्य, टीनभरा, टीन-सम्बन्धी, टीन का, T. (*~ acid*)।

**stanza** –न्'ज़ॅ n. स्तवक, श्लोक, पद्यांश, छन्द, बन्द (*Spencerian ~*); चतुष्पदी^F, चौपाई^F, कुछ ग्रीक और लैटिन छन्दोंमें चार पंक्तियों^Fका छन्द (*Alcaic ~*)।

**stanza'd, stanzaed** –ज़ॅड्, –ज़ॅड् aa. छन्दबद्ध, छन्दयुक्त।

**stanzaic** –ज़े'इक् a. छन्द-सम्बन्धी।

**staphylococcus** n. (चि०) स्तबकगोलाणु, द्राक्षागुच्छ सम दिखाई देनेवाले या इकट्ठा रहनेवाले।

**staple**[1] स्टे'पॅल् १. n. कुण्डी^F, नोकदार छल्ला, स्टेपल; चोर-तालेका घर; तारकी सिलाई^Fमें प्रयुक्त मुड़ा हुआ तार; ओबे और इसी प्रकारके अन्य बाजोंके पर्दोंको पकड़नेवाली धातु^Fकी नली^F; (स्था०, यन्त्र०) गुटक; (इति०) कुण्डी^F; (कृषि०) रेशा; २. v.t. कुण्डी^F जड़ना, कुण्डी^Fसे बाँधना; तारसे नत्थी^F करना (*~ing machine*); ~ fibre (रसा०) तन्तुक।

**staple**[2] १. n. वाणिज्यकी प्रमुख वस्तु^F, प्रधान पण्यद्रव्य, दिसावरी जिन्स, सौदा (*the ~s of that country*); कच्चा माल; मण्डी^F, बाजार; (ला०) प्रधान उपादान, मुख्य तत्त्व या विषय-वस्तु^F (*formed the ~ of conversation*); आयाम; देशका प्रधान उत्पन्न द्रव्य; (कपास^F, ऊन आदिकी विशेषता^F जाननेके विचारसे) रेशा, सूत (*cotton of fine, short, ~*); २. v.t. वर्गीकरण करना, रेशेके अनुसार (ऊन आदिको) अलग-अलग छाँटना; ३. a. प्रमुख, मुख्य, विशिष्ट, प्रधान, खास, अहम (*~ commodities, ~ crop*)।

**stapled** –ड्' a. गुणमय, गुणयुक्त, रेशेदार।

**stapler** –लॅर् n. पण्यजीवी, आढ़तिया, व्यापारी; (रेशेके अनुसार) विभाजित करनेवाला, छाँटनेवाला।

**star**[1]* स्टार्' n. नक्षत्र, (ज्यौ०) तारक, तारा*, सितारा; (*fixed ~* भी) तारकपिण्ड, स्थिर तारा; तारकचिह्न; तारा, घोड़ेके मत्थेपरका श्वेत चिह्न; तारेके आकारकी चमकती हुई वस्तु^F; (ताशके खेलमें) अतिरिक्त बाजी^F; दैवी नक्षत्र, भाग्यका तारा (*born under an unlucky ~*); तारक या तारिका^F, कम्पनी^Fमें प्रमुख अभिनेता या अभिनेत्री^F (*film ~*); लब्धप्रतिष्ठ या विख्यात जन, प्रतिष्ठित या प्रतिभावान् व्यक्ति; binary ~ द्विक तारा, एक-दूसरेके आसपास घूमनेवाले दो तारे; day~ (का०) प्रातःकालीन तारा, सूर्य; ~-apple पश्चिमी भारतका सेबके आकारका खाद्य फल; ~-drift तारागति^F, आकाश-के एक ही भागमें अनेक स्थिर तारोंका सामान्य दिशा^Fमें अपवहन; ~fish शल्यतारक, तारा मछली^F, पाँच या उससे अधिक बाजुओंवाला माणवचर्म मत्स्य; ~-gazer (हास्य) तारेक्ष, गणितज्योतिषी; *S~ of India* सितारे हिन्द नामक उपाधि^F-विशेष; ~ shell तारास्फोट, हवा^Fमें फटनेवाला गोला; ~-spangled सितारों-भरा; ~ turn किसी प्रदर्शन या खेलका प्रमुख प्रकरण; the ~ system नाटकके लिए एक-दो अभिनेताओंका भरोसा;

~ bard, ~-bright, ~ burner, ~ cloud, ~ grading, ~ grass, ~ group, ~ jasmine, ~-led, ~light, ~ lily, ~-nosed mole, ~ number, ~ pay, ~ point method, ~ production, ~-proof, ~ quartz, ~ sapphire, ~ shake, ~ shell, ~-shine, ~-thistle.

**star**[2] v.t. & i. तारोंसे अलंकृत करना, तारे जड़ना, सितारोंसे सजाना; (सूची^Fमें नामपर) तारांकित करना, ताराचिह्न अंकित करना; नाटक या चित्रपटके तारकके रूपमें प्रस्तुत होना, रंगमंचपर प्रधान अभिनेताकी भाँति आना, स्टेजपर उतरना; (ताशके खेलमें) अतिरिक्त दाँव खरीदना।

**starboard** स्टार्'बॅर्ड् १. n. आगेको निकला हुआ जलयानका दक्षिण पार्श्व; जमना; २. v.t. (पतवारको) जहाजकी दाहिनी ओर घुमाना या मोड़ना, दाहिने रखना; ~ side (परि०) जमना, जमना बाजू, सीध

बाजू, जमना हाथ, सीधा हाथ।

**starch** स्टार्च् १. n. (चि०) **श्वेतसार**, (वन०, रसा०, जीव०) **मण्ड**, माँड़, (कृषि०) **माँड़ी**^F, निशास्ता, कलफ, (जीव०, कृषि०, चि०) **स्टार्च**; (ला०) वाह्यानुष्ठान, शिष्टाचारिता^F, नियमनिष्ठा^F, व्यवहारमें कठोरता^F, हठ, कड़ापन; मैदा, आटा ⊙ (*corn ~*); २. v.t. माँड़ी^F या कलफ लगाकर कड़ा करना, कलफ देना; ३. a. (अब क०) आनुष्ठानिक, नियमनिष्ठ, कठोर नियमानुवर्ती; कड़ा;
~ adhesive, ~ blue, ~ cellulose, ~ content, ~ equivalent, ~ factory, ~ grain, ~ granule, ~ gum, ~ iodide paper, ~ paper, ~ paste, ~ sheath, ~ storage, ~ -storing cells, ~-textured, ~ thickening.

**starched** –ड् a. मण्डयुक्त, कड़ा किया हुआ, कलफ लगाया हुआ, कलफदार, कड़ा।

**starchedness** –'चिड्निस् n. कड़ापन, कलफदारी^F।

**starcher** –चॅर् n. कलफ लगानेवाला; कलफ लगानेकी कल^F।

**starchiness** –चिनिस् n. कड़ापन, कलफदारी^F।

**starchness** –च्'निस् n. नियमनिष्ठता^F, कठोरता^F, कड़ापन।

**starchy** –'चि a. (कृषि०) **मण्डमय**; कलफदार; कठोर, कड़ा।

**stare** स्टेअॅर् १. n. अन्यदृष्टि^F, स्थिर दृष्टि^F, निर्निमेष दृष्टि^F, एकदृष्टि^F, टकटकी^F; २. v.t. & i. (विसय, प्रशंसा^F, अज्ञानता^F, व्याकुलता^F, आतंक, धृष्टतापूर्ण उत्सुकता^F आदिमें) विस्फारित नेत्रोंसे निहारना, आँखें^F फाड़-फाड़कर देखना, आँख^F गड़ाना, आँखें^F गड़ाकर देखना, टकटकी^F लगाकर देखना, निहारना, ताकना, घूरना; (मुख्यतः part. में) अनुपयुक्त रूपसे प्रसिद्ध होना, बहुत अधिक भड़कीला होना, खटकने लगना, भद्दा लगना (*a ~ing waistcoat*); घूरकर (किसीको) मना करना, असमंजसमें डाल देना, घबरा देना, झेंपा देना (*~d him out of countenance*), ~ decisis (का०) **दृष्टान्तानुसरण, निर्णीतानुसरण**; ~ *down* घूर डालना, टकटकी^F लगाकर देख डालना; ~ person *in the face* दिखावा करना, प्रदर्शित होना, स्पष्ट होना, साफ दिखाई पड़ना।

**starer** –'रॅर् n. विस्फारित नेत्रोंसे देखनेवाला, आँखें^F फाड़कर देखनेवाला, आँखें^F तरेरनेवाला, नजरबाज।

**staring** –रिंग a. बद्धदृष्टि, टकटकी^F लगाये; बद्धलक्ष्य।

**stark** स्टार्क् १. a. (का०) पुष्ट, बलिष्ठ, दृढ़, पक्का, मजबूत; (का०) दुर्दमनीय, अडिग, अटल, दृढ़प्रतिज्ञ, आग्रही, दृढ़निश्चयी, हठी, जिद्दी; कठिन, कठोर, रूक्ष, कड़ा, सख्त (*lies ~ in death*); अशेष, सम्पूर्ण, पूर्ण, समग्र, पूरा, अत्यन्त, केवल, पक्का, निपट, निरा, सरासर, निहायत (*~ mad, naked*); २. adv. पूर्णरूपेण, पूरा-पूरा, निपट, बिलकुल।

**starkness** –'निस् n. बलिष्ठता^F, दृढ़ता^F, पक्कापन, मजबूती^F; दुर्दमनीयता^F, अडिगता^F, अटलता^F, दृढ़प्रतिज्ञता^F, आग्रहिता^F, दृढ़निश्चयित्व, हठीपन, जिद्दीपन; कठिनता^F, कठोरता^F, सख्ती^F; अशेषता^F, सम्पूर्णता^F, पूर्णता^F, स्पष्टता^F, अत्यन्तता^F, निरापन।

**starless** स्टार्'लिस् a. तारकशून्य, ताराविहीन, बेतारा।

**starlet** –लिट् n. तारक, तारिका^F, छोटा तारा।

**starlike** –लाइक् a. नक्षत्रवत्, ताराकार, तारारूप, तारा-जैसा।

**starling**[1] –'लिंग् n. सारिका^F, मैना पक्षी।

**starling**[2] n. (स्था०) **रक्षक स्थूणा**^F, **बचाव लट्ठे**, (पुलके खम्भेके चारों ओर सुरक्षा^Fके लिए आधारके रूपमें नदी^Fके तलमें गाड़ा हुआ) पुश्ता।

**starred** स्टार्ड् a. तारकित, **तारांकित** (*~question*); तारकखचित, तारामय, सितारोंसे भरा।

**starriness** –'रिनिस् n. नक्षत्रखचितत्व, तारासंकुलत्व, तारासंकुलता^F, तारामयता^F, सितारों-भरा होना।

**starry** –रि a. नक्षत्रखचित, तारकित, तारासंकुल, तारामय, तारों-भरी; तारा-सम्बन्धी, तारोंका।

**start**[1] स्टार्ट् n. प्रस्थान, प्रस्थानारम्भ, यात्रा^F या कार्य या दौड़^Fका प्रारम्भ, आरम्भ, श्रीगणेश, शुरुआत^F (*shall make an early ~ for town*); प्रस्थानस्थल, दौड़^F-के आरम्भका स्थल, मुकाम; आकस्मिक प्रकम्प, स्फुरण, कम्पन, हिचकोला, धक्का, चौंक^F, चमक^F, भड़क^F; लहर^F, मौज^F; (pl.) सान्तर या सविराम प्रयत्न या आन्दोलन, बेसिलसिला काम या कोशिश^F (*works by fits and ~s*); दौड़^Fमें सुविधा^F, रियायत^F (*will give you 60 yards ~*); व्यापारादिमें प्राप्त उपयोगी स्थिति^F, अवसर, अच्छा या फायदेका मौका (*got a good ~ in life*); (बोल०) विसयकारी घटना^F; *got the ~ of his rivals* अपने विरोधीसे अधिक लाभमें रहा।

**start**[2]* v.t. & i. प्रस्थान करना, यात्रा^F आरम्भ करना, चल देना*, रवाना होना, कूच करना, चलना, निकलना, छूटना (*we ~ at six*); (यात्रा^F, उद्योग, पुस्तक^F, सिगार आदि) आरम्भ करना; (काम) छेड़ना, शुरू करना; आरम्भ होना, शुरू होना; (लकड़ियों^F आदिका) अपनी जगह^Fसे हट जाना, डुल जाना, खिसक जाना; (आकस्मिक आघात या प्रेरणावश) विचलित होना, एकाएक स्थिति^F परिवर्तित करना, जगह^Fसे हटना (*~ aside, from one's chair*); (पीड़ा^F, विसय आदिके कारण) बिदकना, चमकना, भड़कना, चौंक उठना, चौंक जाना, उछल पड़ना (*~ed in his seat*); (उद्योग, समाचारपत्र, व्यवसायका) संचालन करना, प्रारम्भ करना, जन्म देना, चालू करना, चलाना; (घड़ी^F) चलाना; (झगड़ा आदि) पैदा करना, खड़ा करना, हो पड़ना, खड़ा होना; (आपत्तियाँ^F) उठाना; कारण होना, आरम्भ कराना, शुरू कराना (*this ~ed me coughing*); (किसी व्यक्तिसे) व्यापार आरम्भ कराना या करनेके योग्य बनाना, कामपर लगाना; (दौड़^F आरम्भ करनेका संकेत) चलो!; (शिकारको) निकालना, उठाना, अपनी जगह^Fसे हाँकना;

(नौवि०) पीपेसे (मदिरा[F]) निकालना, बाहर ढालना; (दाँत, लकड़ी[F] आदिको) हटाना, निकलवाना, हटना, खिसकना; ~ *in* (बोल०) आरम्भ करना, काम शुरू करना; ~ *out* करनेकी इच्छा[F]से कदम उठाना, करना, शुरू कर देना; ~ *up* चौंक उठना, चौंक पड़ना, चौंकाना, उठाना, आसनसे उठ खड़े होना, एकाएक उठना, उछल पड़ना; कार्यान्वित होना, अस्तित्व ग्रहण करना, प्रकट होना, उठना, सूझना, दिमागमें आना, अमलमें आना (*many difficulties, rivals, have ~ed up*); (परि०) (इंजिन) का दौड़ना; *to ~ with* प्रथम स्थानमें, पहली जगह[F]में (*you have no right to be here, to ~ with*); प्रारम्भमें, आरम्भमें, शुरू-शुरूमें (*had 6 members to ~ with*)।

**startability** –टॅ`बि'लिटि n. (मोटर[F] इत्यादिकी) चलनीयता[F], संचालनीयता[F], स्टार्ट होनेकी ताकत[F]।

**starter** –'टॅर् n. चौंकानेवाला; आरम्भक, (कृषि०) **प्रारम्भक**; आरम्भ करनेवाला आदि (क्रियागत अर्थोंमें); **प्रवर्तक**; दौड़नेवाला घोड़ा या प्रतियोगी (*list of probable ~s*); दौड़[F] आरम्भ करनेवाला संकेतक, इशारा करनेवाला; प्रबोध, (कृषि०) जाग, जामन; mother ~ (कृषि०) **मूल जाग, मूल जामन**;

~ button, ~ motor, ~ signal, ~ switch.

**startification** ⊙ स्टार्टिफ़िके'शॅन् n. (कृषि०) **स्तरण**।

**starting** –'टिंग् १. n. प्रारम्भण, आरम्भण, प्रयाण, प्रस्थान; प्रारम्भ करना, प्रस्थान करना, चौंकना आदि (क्रियागत अर्थोंमें); २. a. **प्रवर्तक**; **आरम्भिक**; ~-post दौड़[F]का स्थान या खम्भा (जहाँसे प्रतियोगी दौड़[F] आरम्भ करते हैं); ~ prices घुड़दौड़[F] शुरू होनेतककी आखिरी बोली[F];

~ date, ~ entry, ~ friction, ~ handle, ~ permit, ~ point, ~ resistance, ~ station, ~ switch.

**startish** –टिश् a. प्रयाणवत्, प्रयाण-सदृश, प्रस्थान-सदृश, प्रस्थान-समान।

**startle** स्टार्'टॅल् १. n. भड़क[F], चौंक[F], झिझक[F], हड़बड़ी[F]; २. v.t. स्तम्भित करना, आतंकित करना, विस्मित या चकित करना, चौंका देना, भौंचक्का कर देना, चकरा देना, हड़बड़ा देना, घबरा देना, डरा देना, भड़काना, बौखला देना, धक्का पहुँचाना, सदमा पहुँचाना; ~ reflex (शिक्षा०) चकित **प्रतिवर्त**।

**startled** –ड्' a. स्तम्भित, चकित, भौंचक्का।

**startler** –लॅर् n. उद्वेगकारी, विस्मयकारी, आश्चर्यजनक, भड़कानेवाला, चौंकानेवाला (व्यक्ति या वस्तु[F] आदि)।

**startling** –लिंग् १. n. स्तम्भन, आतंकन, विस्मित होना, चौंकना, भौंचक्का होना, चकराना, हड़बड़ाना; २. a. स्तम्भनकारी, विस्मयजनक, चकरानेवाला।

**starvation** स्टार्वे'शॅन् n. (चि०) क्षुत्क्षामता[F], अनशन, आहारहीनता[F], आहाराभाव, उपवास, अनाहार, अनाहारमें प्राणत्याग, भूख[F]से मृत्यु[F], भुखमरी[F], फ़ाका।

**starve** –व'' v.t. & i. निराहार रहना, क्षुधार्त होना, भूखों मरना, भोजन न मिलना, फ़ाका करना; निर्धनता[F]-के दिन काटना, दाने-दानेको तरसना, मुँहताज होना; क्षुधातुर होना, भूख[F] लगना (*am simply ~ing*); भूखों मारना, भूखों मारकर नष्ट कर देना, खाना न देना, दाने-दानेको तरसाना, खाना देनेमें कमी[F] करना, कोर-कसर[F] रखना; भोजन न देकर नगररक्षक सेनादलको आत्मसमर्पणके लिए विवश करना, भूखों मारकर मजबूर करना; (ला०) मानसिक या आध्यात्मिक अभावका अनुभव करना; (सहानुभूति[F], मनोरंजन, ज्ञान आदि) पानेकी प्रबल आकांक्षा[F] होना, तीव्र इच्छा[F] होना; (अब क्व०) ठण्डसे नष्ट हो जाना, ठण्ड लगना, सर्दी[F] लग जाना; ठण्डसे नष्ट करना, ठण्डसे मारना, सर्दी[F]से मार डालना।

**starved** –ड्' a. क्षुधापीड़ित, क्षुधार्त, निराहार, निरन्न, भूखा, भुखमरा; अपुष्ट।

**starveling** –व्''लिंग् १. n. बुभुक्षित, क्षुधित, भुखमरा, भुक्खड़, भूखा टूटा, मरियल व्यक्ति या पशु; शीर्ण, कृश, दुर्बल, बलहीन पशु या व्यक्ति; २. a. क्षुधित, भुखमरा, भुक्खड़, भूखों मरनेवाला, भूखा, दुर्बल, दुबला।

**starving** –विंग् a. n. (कृषि०) **वृद्धिरोधन**; = STARVED.

**stasis** स्टे'सिस् n. (निदान०) (चि०) संचरणावरोध, संचाररोध, स्थाय, शरीरके किसी भी तरल पदार्थके संचारका अवरोध; रक्त-संचरणमें बाधा[F]।

**-stat** -स्थाप (*aero~, photo~, thermo~*)।

**statable** स्टे'टॅबॅल् a. वर्णनीय, विवरणीय, कथनीय, प्रकट करने योग्य; निर्धारणीय, निश्चित करने योग्य।

**statant** –टॅन्ट् a. अचल, अविचल, स्थिर, बिना हिले-डुले खड़ा रहनेवाला।

**state**[1] स्टेट्' १. n. (राज०) **राज्य**, रियासत[F], राज (*the United S~s of America*) (रसा०) **स्थिति**[F], अवस्थिति[F], गति[F], वृत्ति[F], **अवस्था**[F], दशा[F], हाल, हालत[F], हवाल (*found him in the same ~*); असैनिक या नागरिक शासन, मुल्की सरकार[F] या हुकूमत[F] (*Church and S~*); प्रतिष्ठा[F], गरिमा[F], गौरव, पद, श्रेणी[F], पदवी[F], दर्जा, शान-शौकत[F], रुतबा (*in a style befitting his ~*); *Jersey* एवं *Guernsey* की व्यवस्थापिका सभा[F], विधानसभा[F], कच्चे ब्लाकसे लिया गया मुद्रण, खुदे हुए धातुपत्र (प्लेट[F]) से ली गयी छाप[F]; जत्था, मण्डली[F], टोली[F]; किसी पुस्तक[F]के एकमात्र संस्करणके दो भिन्न रूप; (प्रा०) सिंहासन, राजासन, राजगद्दी[F], तख्त; (*chair of ~* भी) मंच, सिंहासनका साया; वैभव, समृद्धि[F], ऐश्वर्य; समारोह, धूमधाम[F], ठाठबाट, शान-शौकत[F] (*arrived in great ~*); २. a. शासनिक, राजकीय, राज्यार्थ, राज्यविषयक, राज्यसम्बन्धी; समारोहके अवसरोंके लिए रक्षित या प्रयुक्त (*~ carriages*); free, slave, S~ ⊙ दासप्रथारहित, दासप्रथायुक्त, राज्य; ~ call (बोल०) औपचारिक साक्षात्कार या भेंट[F], रस्मी मुलाकात[F]; S~ Department ⊙ विदेश-विभाग; ~ of aggregation (रसा०) समुच्च-

यावस्था^F; (भौ०) **समूहनकी अवस्था^F, सामूहिकता^F**; ~ of equilibrium (रसा०) **साम्यावस्था^F**; ~ paper (राज०) **राज्यिक पत्र**; ~ prisoner राजबन्दी, राजनीतिक बन्दी, शाही कैदी; S~ rights⊙ (संघके) अलग राज्योंके अपने-अपने अधिकार; ~-room राज्य-कक्ष, सरकारी कमरा; अग्निबोटपर एकाकी शयनकक्ष या सोनेका प्राइवेट कमरा; ~ wide राज्यव्यापी; *in* ~ समारोहपूर्वक, धूमधाम^Fसे; *keep* ~ दर्शन दुर्लभ होना; अपनी प्रतिष्ठा^F बनाये रखना, शान^Fसे रहना; *lie in* ~ (मृतशरीरका) सार्वजनिक स्थानमें दर्शनके लिए रखा जाना; ~ *of life* किसीका पद और व्यवसाय;

~ aid, ~-aided, ~ bank, ~ bulletin, ~ cabin, ~ carriage permit, ~-caused, ~ ceremony, ~ coach, ~ commission, ~ criminal, ~ dinner, ~ drive, ~ emblem, ~ enterprise, ~ expense, ~-farming, ~ ~ force, ~ forest, ~ functions, ~ ~ fund, ~ funeral, ~ garden, ~ government, ~ guests, ~ headquarters, ~ highways, ~ hospitality, ~ insurance, ~ interference, ~ irrigation works, ~ land, ~ language, ~ laws, ~ line, ~ list, ~ lottery, ~ medical faculty, ~ mills cloth, ~ monopoly, ~ museum, ~ newspapers, ~ notes, ~ occasion, ~-owned, ~ ownership, ~ pension, ~ point, ~ policy, ~ priority, ~ prison, ~ prisoner, ~ public service, ~ railways, ~ reserve, ~ revenue, ~ service, ~ servitudes, ~'s evidence, ~ ship, ~ size, ~s ministry, ~ socialism, ~ stationery depot, ~ succession, ~ tank, ~ telegram, ~ territory, ~ trade, ~ trading, ~ treasury, ~-wise, ~-wide.

**state²** v.t. व्यक्त करना, अभिव्यक्त करना, प्रकट करना, **कथन करना, वर्णन करना, कहना,** बताना, बयान करना, बयान देना (*have ~d my opinion*); (तिथि^F आदि) निर्दिष्ट करना, निश्चित करना, बाँधना, ठहराना, व्यवस्था^Fकरना (*at ~d intervals*); (बीज०) प्रतीकोंके रूपमें (प्रश्न, सम्बन्ध आदिकी) शर्तें^F प्रकट करना।

**statecraft** स्टेट्'क्राफ़्ट् n. = STATESMANSHIP.

**stated** स्टे'टिड् a. वर्णित, उक्त, व्यक्त, कथित, कहा गया; ~ meetings⊙ व्यवस्थित या नियमित बैठकें^F।

**statehood** स्टेट्'हुड् n. (राज०) **राज्यपद, राज्यत्व,** राज्यता^F, रियासतपन; शोभा^F, ऐश्वर्य, वैभव, नागरिकता^F।

**stateless**–लिस् a. (राज०) **राष्ट्रिकताहीन** (~ *individual, ~ person*); नागरिकताहीन, नागरिकता-विहीन, देशविहीन, राज्यहीन; शोभाहीन, विभवविहीन, छविरहित।

**statelessness** –निस् n. (का०) **राष्ट्रहीनता^F**।

**stateliness** –लिनिस् n. भव्यता^F, सुन्दरता^F, गौरवपूर्णता^F, वैभवशीलता^F, राजसीपन, शान^F।

**stately** –लि a. भव्य, सुन्दर, गौरवान्वित, सवैभव, वैभवशाली, गरिमायुक्त, गौरवपूर्ण, प्रभावशाली, उन्नत, प्रौढ़, विशाल, राजसी, बुलन्द (भाषा^F, आचरण, व्यक्ति, साहित्यिक शैली^F, लय, भवन इत्यादिके सम्बन्धमें); राजकीय।

**statement*** –मॅन्ट् n. (का०) **वक्तव्य***, आवेदन, कथन, **वर्णन,** बयान (*requires clearer ~*); वचन, वर्णित या कथित वस्तु^F, उक्त बात^F (*the ~ is unfounded*); (विधा०) **विवरण,** तथ्योंका औपचारिक विवरण, विज्ञापना, सारिणी^F, लेखा, हिसाब (*the Bank issues monthly ~s*)।

**stater** स्टे'टॅर् n. स्टेटर^F (एक अतीतकालीन यूनानी मुद्रा^F)।

**statesman** स्टेट्स्'मॅन् n. नीतिनिष्णात, नीतिमान्; शासन-मर्मज्ञ, राजदर्शी, (राज०) **राज्यमर्मज्ञ**, राज्य-विशारद, राजनीतिज्ञ; भूस्वामी, (उत्तर इंग्लैण्ड) स्वयं अपनी जमींदारी^F चलानेवाला छोटा जमींदार।

**statesmanlike** –लाइक् a. राजनीतिज्ञोचित, राजनीतिज्ञ-जैसा।

**statesmanly**–लि a. राजनीतिज्ञोचित, राजनीतिज्ञका।

**statesmanship** –शिप् n. नीति^F, राजनीतिज्ञता^F, राजकौशल।

**static** स्टै'टिक् a. (स्थिति वि०) **स्थैतिक,** स्थिति-सूचक, स्थैतिकीय, **स्थिर,** अप्रवाही, गतिहीन, निश्चल; स्थिति-विज्ञान-सम्बन्धी;

~ ataxia, ~ ataxy, ~ battle, ~ defence, ~ discharge, ~ equilibrium, ~ friction, ~ line, ~ method, ~ moment, ~ movement, ~ organ, ~ pressure, ~ process, ~ property, ~ reflex, ~ speedometer, ~ tank, ~ warfare, ~ worker, ~ zone.

**statical** –कॅल् a. **स्थैतिक**;

~ coordinates, ~ directrix, ~ friction, ~ property.

**statics** –क्स् n. (pl.) (भौ०, ग०) **स्थैतिकी^F; स्थिति-विज्ञान,** बोझ-विद्या^F; अन्तरिक्षकी^F, स्थिर भार, T.।

**statim** (L) तुरन्त, तत्काल।

**station*** स्टे'शॅन् १. n. रेल^Fका **स्टेशन,** टेसन; (प्रा० भू०) **प्रेक्षण-स्थल; केन्द्र, स्थान,** केन्द्रस्थान, अवस्थान, स्थल, ठिकाना*, जगह^F, मुकाम, पड़ाव, थाना (*was assigned a ~ in the valley*); स्थिति^F, स्थिरता^F, अचंचलता^F, ठहराव (*a ~ like the herald Mercury*); मुख्य नगर; भण्डार कार्यालय या गोदाम; छावनी^F, सैनिक चौकी^F; (आस्ट्रेलियामें) अवि-शाला^F, भेड़ों^Fके रहनेका स्थान; व्यवसाय, वृत्ति^F, पेशा, पद, श्रेणी^F, स्थिति^F, पदवी^F, ओहदा, हैसियत^F (*occupied a humble ~*); (यन्त्र०) **चाँदा;** (सर्वेक्षण-पद्धति^Fमें)

माप-बिन्दु, सर्वेक्षण-स्थल, १०० या ६६ फुटका प्रामाणिक अन्तर या दूरी^F; (वन०, जन्तुवि०) पौधेके थाले या जन्तु-की खोह^Fकी अवस्था^F; (ईसा०) (इति०) बुधवार और शुक्रवारका उपवास या व्रत; (~ *of the cross* भी) ईसाके मनोवेगकी प्रतीकरूप १४ मूर्तियों^F या चित्रोंके क्रममें प्रत्येक; गिरजाघर, स्टेशन; २. v.t. (व्यक्ति या स्वयंको) किसी स्थानपर रखना या ठहराना, टिकाना, धरना, बैठाना, स्थान सौंपना, जगह^Fदेना; ~ agent ⊙ स्टेशन-मास्टर; ~wise **केन्द्रवार** ।

~ adjustment, ~ apparatus, ~ armoury, ~ article, ~ bill, ~ board, ~ bundle, ~ canteen, ~ commander, ~ dak, ~ delivery book, ~ despatch register, ~ director, ~ engineer, ~ garden, ~ headquarter, ~-house, ~ keeping, ~ limits, ~ machinery, ~ mark, ~-master, ~ officer, ~ order, ~ parade, ~ platform, ~ point, ~ receipts, ~ section, ~ staff, ~ stamp, ~ supervisor, ~ workshop, ~ yard.

**stational** –नल् a. स्थानीय, केन्द्रस्थान विषयक, वास-स्थान-सम्बन्धी, ठिकानेका, मुकामका, चौकी^Fका, थानेका; स्टेशन-सम्बन्धी, स्टेशनका ।

**stationariness** –नॅरि-निॅस् n. स्थावरत्व, स्थिरता^F, निश्चलता^F, अचलता^F; स्थायित्व, स्थायीपन, टिकाऊपन; अपरिवर्तनशीलता^F ।

**stationary** –रि १. n. निश्चल या स्थिर व्यक्ति; २. a. **स्थावर, स्थायी, स्थिर, स्तब्ध, निश्चल, अचल,** अटल, ठहरा, खड़ा (*balloon was now* ~); स्थायी, टिकाऊ; **अप्रगामी;** अवहनीय, न ढोने योग्य (~ *engine, troops*); देशान्तरमें प्रत्यक्ष गति^Fसे शून्य (ग्रह); समस्थित, ह्रास-वृद्धि-रहित, एक-सी, (परिमाण, संख्या^F, योग्यता^F, क्षमता^F आदिमें) अपरिवर्तनशील; ~ air स्थायी वायु^F; श्वासकर्म या साँस^F लेनेपर फेफड़ेमें रहने-वाली वायु^F; ~ diseases (वातावरणके कारण उत्पन्न) स्थानीय रोग;

~ curve, ~ engine, ~ field, ~ front, ~ level, ~ orbit, ~ oscillation, ~ point, ~ population, ~ scrubber, ~ state, ~ tangent, ~ value, ~ wave.

**stationer** स्टे'शनॅर् n. लिपिभाण्डिक, लेखनसामग्रिक, लैखनिक, लेखनसामग्रीविक्रेता, कलम, कागज, स्याही^F आदिका विक्रेता, स्टेशनर ।

**stationery** –रि n. **लेखनसामग्री**^F, लेखनसज्जा^F, स्टेशनरी^F; ~ articles लेखन-सामग्री^F;

~ allowance, ~ articles, ~ box, ~ case, ~ clerk, ~ depot, ~ office, ~ rack, ~ rules, ~ section, ~ stock book, ~ store, ~ supply, ~ target.

**stationing** स्टे'शनिंग् n. अवस्थापन, रखना, टिकाना; ~ speed (नौवि०) किफ़ायती चाल^F ।

**statist** स्टे'टिस्ट् n. सांख्यिक, अंकशास्त्री, परिसंख्यानविद्, सांख्यिकी^Fका विद्वान्; राजनीतिज्ञ, राजप्रवीण ।

**statistic**[1] स्टटिस्'टिक् n. (सांख्य०) **प्रतिदर्शज** ।

**statistic**[2], **-al** –अॅल् aa. सांख्यिकी, **सांख्यिकीय,** सांख्यिक विवरण-संग्रह-सम्बन्धी, आँकड़ोंका;

~ abstract, ~ analysis, ~ assistant, ~ average, ~ branch, ~ chart, ~ coefficient, ~ commission, ~ data, ~ derivative, ~ digest, ~ division, ~ engineering, ~ enquiry, ~ error, ~ fluctuation, ~ frequency, ~ graph, ~ independence, ~ induction, ~ information, ~ investigator, ~ law, ~ maps, ~ mechanics, ~ methodology, ~ methods, ~ office, ~ parallax, ~ physics, ~ picture, ~ population, ~ process, ~ representative, ~ section, ~ series, ~ statement, ~ summary, ~ survey, ~ table, ~ theory.

**statistician** स्टैटिस्टि'शन् n. सांख्यिक, आंकिक, अंकशास्त्री, संख्याशास्त्री, **सांख्यिकीविद्, संख्याविद्** ।

**statistics** स्टॅटिस्'टिक्स् n. अंकशास्त्र, संख्यायन, **सांख्यिकी**^F, आंकिकी^F, संख्याविद्या^F (जिसमें सांख्यिक विवरण संगृहीत, वर्गीकृत तथा प्रयुक्त होते हैं); **न्यास,** संख्या^F, समंक, **आंकड़े** (~ *of population, crime*); (ग०) **उपात्त** ।

**statistology** ⊙ स्टैटिस्टॉ'लॅजि n. संख्याशास्त्र ।

**statocyst** ⊙ स्टै'टॅसिस्ट् n. (जीव०) **साम्यवेदी, स्थिति अंग** ।

**statolith** ⊙ स्टै'टॅलिथ् n. (जीव०) **साम्यायूम** (~ *sac*) **स्थिति कण** ।

**stator** स्टे'टॅर् n. (विद्युत्०) स्थूणी^F, स्थाता, शामक; विद्युज्जनक या चालकका पक्का पुर्जा, T. ।

**statoscope** स्टै'टॅस्कोप् n. चापदर्शी, दाववीक्ष ।

**statuary** स्टै'च्यूअॅरि १. n. भास्कर्य, मूर्तिनिर्माणविद्या^F, **मूर्तिविद्या**^F, मूर्तिकला^F; **मूर्ति-संग्रह,** प्रतिमाली; भास्कर, तक्षक, प्रतिमाकार, **मूर्तिकार,** मूर्तिनिर्माता; २. a. प्रतिमार्थ या प्रतिमा-सम्बन्धी, (प्रा० भू०) **मूर्ति-योग्य,** मूर्ति-सम्बन्धी (~ *art, marble*) ।

**statue** स्टै'च्यू n. विग्रह, प्रतिकृति^F, प्रतिमा^F, मूर्ति^F, पुतला, बुत ।

**statued** –ड् a. प्रतिकृतिमय, प्रतिमामय, मूर्तियुक्त, बुतदार ।

**statuesque** स्टैच्यूअे'स्क् a. प्रतिमोचित, प्रतिमा-सदृश, मूर्तिवत्, प्रतिमा^Fकी भाँति गरिमापूर्ण या सुन्दर ।

**statuesqueness** –निॅस् n. प्रतिमौचित्य, प्रतिमा-सादृश्य, मूर्तिमत्ता^F ।

**statuette** स्टैच्यूअे'ट् n. लघु प्रतिकृति^F, **लघुप्रतिमा**^F, छोटी मूर्ति^F, छोटा बुत ।

**stature** स्टै'च्यॅर् n. (चि०) (खड़े होनेपर) देह^Fकी

स्वाभाविक उच्चता^F, शरीरकी विशालता^F या ऊँचाई^F, लम्बाई^F, क़द (*of mean* ~); आकृति^F, आकार, डीलडौल।

**statured** –र्ड् a. ऊँचाई^Fका, लम्बाई^Fका।

**status** स्टे'टस् n. (राज०) **परिष्ठा**^F; प्रस्थिति^F, पदस्थिति^F, सामाजिक **स्थिति**^F, पद, स्थान, गौरव, प्रतिष्ठा^F, मर्यादा^F, पदवी^F, ओहदा, दर्जा, रुतबा, हैसियत^F, (*his ~ among novelists*); (क़ानून) आस्थिति^F, अवस्था^F, क़ानून द्वारा निर्धारित किसी व्यक्तिका दूसरेसे सम्बन्ध; अवस्था^F, दशा^F, हालत^F; ~ (*in*) *quo* प्रस्तुत दशा^F, यथास्थिति^F, अपरिवर्तित अवस्था^F; (~ *quo, ante* भी) पूर्वस्थिति^F, पूर्व अवस्था^F, यथापूर्व; ~ epilepticus (चि०) निरन्तर अपस्मारावस्था^F।

**statutable** स्टै'ट्यूटॅबॅल् a. प्रतिकृति-विशाप्य, प्रतिमा-विशाप्य, मूर्ति^Fद्वारा प्रदर्श्य, बुत द्वारा प्रकट करने योग्य।

**statute** –ट्' n. (का०) **सविधि, अधिनियम,** परिनियम, प्रविधान, विधानसभा^Fका लिखित क़ानून (*private, public*, ~); स्थायी बनानेके लिए निगम या कम्पनी^F आदिका अध्यादेश, अनुविधि^F (*University ~s*) (बाइ०) दैवी विधान, ईश्वरीय विधान (*kept thy ~s*); ~ mile (नौवि०) **मानक मील;**

~ adult, ~-barred, ~-barred debt, ~ book, ~ law, ~ merchant, ~ mile, ~ roll.

**statutory**–टॅरि a. वैध, वैधानिक, परिनियत, अनुविहित, संविधिगत, संवैध, (का०) **सांविधिक, अधिनियमित,** प्राविधानिक, अनुविध्यात्मक, विधिबद्ध, संविहित, क़ानूनी;

~ authority, ~ company, ~ declaration, ~ lien, ~ meeting, ~ minimum, ~ modification, ~ obligation, ~ orders, ~ percentage, ~ provisions, ~ report, ~ rights, ~ rule, ~ statement, ~ tenant.

**staunch**[1], **stanch** स्टॉन्च्', स्टान्च्' aa. दृढ़, स्थिर, अटल, पक्का, मजबूत, हवारोक, पनरोक (जहाज, जोड़ आदि); (नौवि०) **लदानयोग्य;** विश्वस्त, विश्वसनीय, दृढ़-निष्ठ, भक्त, ईमानदार, कट्टर (~ *friend, supporter*)।

**staunch**[2] v.t. = STANCH.

**staunchness** –निस् n. दृढ़ता^F, पक्कापन, मजबूती^F; विश्वस्तता^F, विश्वसनीयता^F, दृढ़ निष्ठा^F, कट्टरपन।

**stauroscope** स्टॉ'रॅस्कोप् n. स्फायेक्ष्यन्त्र, ध्रुवप्रकाश-वीक्ष।

**stave**[1] स्टेव्' n. संगीतांश, श्लोक, छन्द, पद्य, पद; सीढ़ी^F-का डण्डा; काष्ठपट्टिका^F, पीपे आदिमें लगनेवाली मुड़ी हुई लकड़ी^Fकी पट्टी^F, पटरी^F; किसी कुएँ या खोलकी मेंड़^Fका तख्ता।

**stave**[2] v.t. (~*d* or *stove*) (पीपे आदिमें) पट्टियाँ^F लगाना, तख्ते जोड़ना या बैठाना; (पीपे, नाव^Fमें) छेद करना, सूराख करना; (टोप, सन्दूकको) नष्ट-भ्रष्ट करना, तोड़-मरोड़ देना, कुचल डालना, तोड़-फोड़ डालना; (धातु^F आदिको) कूटकर जमाना, दबाकर पक्का करना, मजबूत करना; ~ *off* परिहार करना, दूर करना, टाल देना, हटा देना, परे हटाना, निकालना, धकेलना, सरकाना, बचाना, बाज रखना (विनाश, शीतातपके प्रभावको)।

**staves** स्टेव्ज़्, स्टाव्ज़् (प्रा०) STAFF का बहु०।

**stavesacre** स्टेव'ज़ेकॅर् n. जंगली कलगा।

**stay**[1] स्टे' १. n. निवास, वास, अवस्थान, ठहराव, बसेरा; निवासकाल, बसेरेकी अवधि^F (*made a long ~ in London*); (मुख्यतः साहित्यिक) नियन्त्रण, बन्धन, प्रतिबन्ध, संयम, (का०) **रोक**^F (*will endure no ~*); न्यायिक कार्यवाहियों^Fका उपस्तम्भ, स्थगन, (यन्त्र०) **स्थाप,** (~ *tube*), प्रतिबन्ध, निरोध, गतिरोध, कार्यवाही-रोक^F, रोक^F, रुकाव, (रेल०) **टेक**^F; (pl.) कंचुकी^F, अंगिका^F, चोली^F, अँगिया^F; आधार, अवलम्ब, आश्रय, सहारा, आड़, आसरा (*you have been the ~ of my old age*); धैर्य, सहनशीलता^F, सहनशक्ति^F, बरदाश्त^F; २. v.t. & i. ठहरना, रहना (~ *here till I return*); (बोल०) सम्मिलित होनेके लिए बहुत काफी समयतक प्रतीक्षा^F करना, देरतक ठहरे रहना (*can you ~ supper?*); अस्थायी रूपसे ठहरना; बसना, टिकना (किसी नगर, होटलमें किसीके साथ); (विनिश्चय, निर्णय, फैसला) उपस्तम्भित करना, स्थगित करना, मुल्तवी करना; (अब मुख्यतः साहित्यिक) (प्रगति^F, रोगके आक्रमण आदिको) नियन्त्रित रखना, रोक रखना; थूनी^Fकी भाँति या थूनी^Fसे सहारा देना, थामना, पुश्तावन्दी^F करना; निवारण करना, **रोक देना,** रोकना, अटकाना, ठहराना, थामना; (गति^F, कार्य, भाषण आदिमें) विराम लेना, विरमना, रुकना, रुक जाना, थमना, ठहर जाना (*get him to ~*); सहन^F करना, सहना, बरदाश्त^F करना (*does not seem able to ~*); ~-at-home n. & a. गृहसेवी, घर घुसना, घरघुसा (व्यक्ति); ~ bar (स्था०) **आड़ी पट्टी**^F; ~-in strike काम-न-करो हड़ताल^F; ~-lace तंग अँगिया^F या कॉर्सेटका फीता; ~ of execution कार्यान्विति-उपस्तम्भ, कार्यान्वितिरोध; ~ of proceedings कार्यवाही^F रोकना; ~ order रोधनादेश, रोकनेका आदेश; ~ rod स्थाप-दण्ड; *has come to ~* (बोल०) स्थायी होना, स्थापित होना, स्थिर होना; ~ *on* डटे रहना, देरतक रहना; ~ *one's stomach* भूख^F शान्त करना।

**stay**[2] १. n. (नौवि०) **तान**^F, **तान रस्सी**^F, जहाजके मस्तूलका रस्सा; २. v.t. मस्तूल आदिको रस्सोंसे सहारा देना, बाँधना; (जहाजको) पाल द्वारा दूसरी निश्चित दिशा^Fमें जाना; ~ sail (नौवि०, ग्रा०) मस्तूलके रस्से-पर फैलाया हुआ कोई पाल।

**stayer** स्टे'अॅर् n. ठहरनेवाला; सहनशील, बरदाश्त^F करनेवाला (व्यक्ति); परिश्रमशील, निरन्तर श्रम करनेवाला, मेहनती (व्यक्ति)।

**staying** –इंग् n. निवास, अवस्थान, ठहराव।

**stayless** –'लिस् a. अस्थायी; तंग अँगिया^Fके बिना।

**S.T.C.** Sales Tax Commission; State Trading Corporation.

**S.T.D.** *Sacrae Theologiae Doctor*, Doctor of Sacred Theology.

**Ste.** *Sainte*, Fem. of *Saint*.

**stead** स्टे ड्' n. भूमि[F], (अब मुख्यतः साहित्यिक) स्थान; साहाय्य[F]; दशा[F]; पलंग; *in* person's ~ उसके स्थान-पर, उसके स्थानापन्नके रूपमें; *stand* (person) *in good* ~ उपादेय या उपयोगी होना, कामका होना।

**steadfast** स्टे ड्फ़स्ट् a. स्थिर, सतत, अविरत, ध्रुवक, दृढ़, अडिग, अटल, अचल, निश्चल, पक्का, पुख्ता।

**steadfastness** –निस् n. (दर्श०) स्थैर्य, स्थिरता[F], सातत्य, ध्रुवता[F], दृढ़ता[F], अचलता[F], (दर्श०) धृति[F], धैर्य, क्षान्ति[F], धीरज, अडिगपन।

**steadiness** –'डिनिस् n. दृढ़ता[F], स्थिरता[F], स्थैर्य, मजबूती[F] (~ *tester*); अचलता[F], अविचलता[F], निश्चलता[F], दृढ़चित्तता[F], स्थिरचित्तता[F]; नियमितता[F], एकरूपता[F]; धैर्य, शान्ति[F], धीरज।

**steading** स्टे 'डिंग् n. पशुशाला[F], अन्नशाला[F] आदि सहित निजी कृषिभूमि[F]; खलिहान; ~span **स्थिरकारी जंजीर[F]**।

**steady** स्टे 'डि १. n. हाथ या औजारके काममें प्रयुक्त सहारा, टेका; (बोल०) प्रेमीजन, सहृदय, मृदुहृदय०; नवयुवक, जवान आदमी०; २. v.t. & i. दृढ़निश्चयी करना या बनाना, सुस्थिर, दृढ़, मजबूत या पक्का बनाना या होना, एकरूप बनाना या होना, साधना या सधना, सम्हालना या सम्हलना (~ *the boat*); ३. a. दृढ़, सुस्थिर, सुस्थित, **अचर**, अचल, अटल, अस्खलित, (भौ०) **अपरिवर्ती**, निश्चल, अविचल, पक्का, मजबूत, कायम, जमा हुआ, डटा हुआ (*not* ~ *on his legs*); (सेना०) चौकस; (भौ०) स्थायी (~ *state*), सतत, अविरत, नियमित तथा एकरूप, लगातार, एक-सा, इकसार (~ *pace*), अटूट, बराबर (*went off at a* ~ *pace*); दृढ़, दृढ़-संकल्प, दृढ़चित्त, स्थिरचित्त, स्थिरमति; स्थिरबुद्धि, धीर, अक्षुब्ध, पक्का (~ *in his principles*); स्थिरबुद्धि, स्थितधी, ठण्डे दिल-दिमागका;

~ flow, ~ mass, ~ motion, ~pace, ~ state.

**steak** स्टेक्' n. मांसखण्ड, भूननेके लिए गाय[F], सुअर, हिरन या मछली[F]के मांसका टुकड़ा (*beef* ~)।

**steal** स्टील्' v.t. & i. (~ *stole, stolen*) अपहरण करना, चम्पत करना, मूसना, चुपकेसे ले भागना, चुराना, चोरी[F] करना (*who* ~*s my purse* ~*s trash*); छिपाना; प्रच्छन्न रूपसे किसी वस्तु[F]को ले जाना; अकस्मात् ही पा लेना, अचानक मार लेना, उड़ा देना, धोखेसे या चोरी[F]से तिड़ी करना (*stole a kiss*); (~ *away* भी) लुभा लेना, मोह लेना, छल लेना; (किसी व्यक्तिके हृदयको) वशीभूत करना, मोहना, लुभाना, चालबाजी[F]से फँसा लेना, दिल चुराना; (intr.) गुप्त रूपसे या चुपचाप आना-जाना, चुपचाप खिसकना, दबे-पाँव चलना; चलते बनना (*stole out of the room*); ~ *a march on* आगे बढ़ जाना, निकल जाना; पहलेसे देख लेना या पा लेना।

**stealer** –'लर् n. अपहर्ता, तस्कर, चौर, चोर।

**stealing** –लिंग् n. चौरकर्म, चौर्य, चोरी[F]।

**stealth** स्टे ल्थ्' n. अपहरण, चोरी[F], (दर्श०) प्रच्छन्नता[F], गुप्तता[F], गोपनीयता[F], रहस्यमयता[F], गोपनीय व्यवहार, गुप्त क्रिया[F] या पद्धति[F]; छल; दुराव, छुपाव; *by* ~ छल-कपटसे, प्रच्छन्न रूपसे, गुप्त रूपसे, चोरी-छिपे।

**stealthiness** –'थिनिस् n. प्रच्छन्नता[F], गोपनीयता[F], दुराव, छिपाव।

**stealthy** –थि a. अलक्षित, प्रच्छन्न, गुप्त, गूढ़, गोपनीय, अप्रकट रूपसे सम्पादित, छिपा।

**steam**[1]* स्टीम्' n. प्रवाष्प, जलीय वाष्प, (रसा०) भाप[F]*; वाष्पोच्छ्वास, कोई वाष्पोद्गम, वाष्पकण, नमी[F], गीलापन, भाप[F]की बूँदें[F], (बोल०) उत्साह, बल, शक्ति[F] (*let off, put on*, ~); ~ boat वाष्पीय नौका[F], अग्निबोट, स्टीमर; ~-coal भाप[F]का कोयला, भाप[F] बनानेमें काम आनेवाला कोयला; ~-engine प्रवाष्प यन्त्र, **भाप[F]का इंजिन**; ~ navvy भाप[F]से चलनेवाली खोदनेकी कल[F], ~-roller भाप-बेलन, सड़क[F] कूटनेका भारी भाप-इंजिन; **भाप-रोलर**, स्टीम रोलर; (ला०) दमनकारी शक्ति[F], कुचलनेवाली ताकत[F]; (v.t.) (सड़क[F] बनानेके इंजिनकी भाँति) कुचल डालना; ~ship वाष्पपोत, **जहाज**, **पोत**; भाप[F]का जहाज; *get up* ~ तत्पर होना, किसी विशेष प्रयत्नके लिए शक्ति[F]का बटोरना, मुस्तैद होना;

~ anchor, ~ bath, ~ black, ~-boiler, ~ box, ~ calorimeter, ~ chamber, ~-chest, ~-chest cover, ~ chocolate, ~ coal, ~ cock, ~-collector, ~ cone, ~ connection, ~ cushion, ~ cylinder, ~ distillation, ~ dome, ~ drier, ~ dryness, ~-electric, ~-electricity, ~ fog, ~-gas, ~ gauge, ~ generator, ~ green, ~gun, ~ hammer, ~-heat, ~ heating, ~ indigo blue, ~ jacket, ~-jacketed, ~ launch, ~ line, ~ locomotive, ~ navigation, ~ oven, ~ pipe, ~ point, ~ port, ~ ports, ~ power, ~ railway engine, ~ reheater, ~ space, ~ stand, ~ sterilizer, ~ superheater, ~ table, ~-tight, ~ trap, ~ trawler, ~ tug, ~ turbine locomotive, ~ vehicle, ~ vessel, ~ whistle, ~ winch. ~ yacht.

**steam**[2] v. t. & i. वाष्प या भाप[F]को बाहर निकालना, भाप[F] छोड़ना (*a sirloin* ~*ed on the table*); भाप[F] बनकर उठना या उड़ना; वाष्पशक्ति[F]से चालित होना या चलना (*we, the vessel,* ~*ed down the*

*river*); भाप[F]से (भोजन) पकाना या राँधना; दम देना; भाप[F] देना, भपियाना, भापके द्वारा (लकड़ी[F]को) मुलायम करना; (बोल०) महान् प्रगति[F] करना, अत्यधिक उन्नति[F] करना, तत्परता[F]से काम करना, मुस्तैदी[F]के साथ करना (~ *ahead*)।

**steamer** –'मॅर् n. भाप[F] बनकर उड़नेवाला, भाप[F] छोड़नेवाला, भाप[F] देनेवाला, भाप[F]से भोजन पकानेवाला आदि (क्रियागत अर्थोंमें); वाष्पनौका[F], वाष्पपोत, भाप द्वारा चालित जलयान, (नौवि०) **अग्नि बोट, स्टीमर**; वाष्पित, भाप[F]से भोजन पकानेका पात्र; आग[F] बुझानेका भाप[F]का इंजिन;

~ agents, ~ clerk, ~ company, ~ crews, ~ service.

**steaminess** –मिनिस् n. वाष्पमयता[F], भापयुक्तता[F], भापीलापन।

**steaming** –मिंग् n. (कृषि०) **भपारा, भपारा देना**; ~ light (परि०) **चालू बत्ती[F]**; ~vessel (रसा०) **वाष्पन-पात्र, भाप-पात्र, भापतापी पात्र**।

**steamy** –मि a. वाष्पमय, वाष्पवत्, भापयुक्त, भापीला, भाप-सा।

**steaning** स्टी'निंग् n. = STEENING.

**stearate** स्टी'ॲरॅट् n. वसीय।

**stearic** स्टि'ॲ'रिक् a. वसिक, वसि-सम्बन्धी।

**stearin** स्टी'ॲरिन् n. वसि, पशुओं तथा वनस्पतियों[F]की ठोस चर्बी[F]में पाया जानेवाला विशेष प्रकारका तत्त्व; वसिक, अम्ल, इसी तत्त्वसे भाप[F]के द्वारा निकाला हुआ उपर्युक्त चर्बीले तत्त्वका अम्ल, (रसा०, चि०) T.।

**stearinery** –नॅरि n. वसिनिर्माण, विशेष चर्बी[F]का कारखाना।

**steatite** स्टी'ॲटाइट् n. शैलखटी[F], एक प्रकारकी सेलखड़ी[F] (~ *seal*), (प्रा० भू०) T.।

**steatosis** ⊙ स्टीॲटो'सिस् n. (चि०) वसाजनन, मोटापा।

**steed** स्टीड्' n. (का०, भाषण० या हास्य०) अश्व, युद्धाश्व, रणतुरंग, घोड़ा, लड़ाई[F]का घोड़ा।

**steel**[1]* स्टील्' १. n. वज्रक, वज्रायस, सारलोह, (रसा०, कृषि०) **फौलाद*, इस्पात*** (~ *pen*), इस्पातकी गावदुम (क्रमसूक्ष्माग्र) और खुरदरी छड़[F]; अँगिया[F] या चोली[F]को कड़ा करने या सायेको फैलानेमें काम आनेवाली इस्पातकी पट्टी[F]; (का०, बोल०) शस्त्र, तलवार[F] (*a foe worthy of* one's ~); २. v.t. निष्ठुर बनाना, कड़ा करना (हृदयको, अपने-आपको); a grip of ~ फौलादी पकड़[F]; a heart of ~ पाषाणहृदय, वज्रहृदय, कठोरहृदय; ~-clad कवचधारी; ~-bowed ⊙ जिसका ढाँचा स्टीलका हो;

~ analysis beaker, ~ anchor, ~ angle, ~ axe, ~ axle, ~ band, ~ bar, ~ barrel, ~ beam, ~ bloom, ~-blue, ~ bolt, ~-bound, ~ box, ~ cabinet, ~ cage, ~ cap, ~-cased, ~ chain, ~ channel, ~ cistern, ~-coloured, ~ cotter, ~ cutting edge, ~ die, ~ door mat, ~ dustbin, ~-engraving, ~-faced, ~file, ~ fire-bar, ~ floor, ~ frame, ~ framed, ~ furniture, ~ gate, ~ girder, ~-gray, ~ gutter, ~ hammer, ~ hanger, ~-hearted, ~ helmet, ~ hydrant, ~ joist, ~ knife edge, ~ ladder, ~-maker, ~-master, ~ mesh, ~-mounted, ~ nails, ~ pad, ~ pans, ~pen, ~ pile, ~ pin, ~plates, ~ pointed eraser, ~ pole cap, ~-processing, ~ prop, ~ ribbon, ~ roof, ~ rope, ~ rule, ~ scaffolding, ~ scrap, ~ screw, ~ shovel, ~ shutter, ~ sleeper, ~ spade, ~ spatula, ~ spring, ~ strapped, ~ tank, ~ tape, ~ trough, ~ trunk, ~ tyre, ~ valve, ~ vat, ~ ware, ~ washer, ~ weight, ~ wheel, ~ window, ~ window frame, ~ wire, ~ worker, ~ works.

**steelify** –'लिफ़ाइ v. t. वज्रायसी बनाना, फौलादी बनाना, इस्पाती बनाना, इस्पातमें बदलना।

**steeliness** –लिनि'स् n. वज्रकठोरता[F], कड़ापन; फौलादीपन, इस्पातीपन, इस्पात-जैसी कठोरता[F]।

**steely** –लि a. वज्रायसी, फौलादी, इस्पाती; फौलाद-जैसा कड़ा, इस्पातवत् कठोर; वज्रकठोर, पुष्ट, दृढ़, सख्त (~ *glance*, *composure*)।

**steelyard** –ल्' यार्ड् n. (स्थिति वि०) **विषमभुज-तुला[F]**, वज्रायस-यष्टि[F], तोल-यन्त्र, तुलादण्ड, इस्पातकी तराजू[F]।

**steen** ⊙ स्टीन्' v.t. (ईंटों या पत्थरोंसे) कुएँकी दीवार[F] बनाना, अस्तर करना।

**steenbok** (Du.) n. अफ्रीकी हिरन।

**steening** –'निंग् n. (स्था०) मंड; (रेल) **गोला बाँधना**; (कुएँमेंकी ईंटों या पत्थरोंकी) गोल दीवार[F], कुएँकी दीवार[F]की चुनाई[F]।

**steep**[1] स्टीप्' १. n. प्रवण शैल, ढालू चट्टान[F], टीला (प्रा० भू०) **सीधा ढाल, खड़ा ढाल**, ढालू स्थान या पहाड़ी[F]; २. a. प्रपाती, प्रवण, **ढालू** (~ *land*); **ढलवाँ** (~ *hills*); दुरारोह, दुर्गम; तुंग, उन्नत, उत्सर्पी; **सीधा, खड़ा** (~ *slope*) (बोल०, मूल्य, माँग आदिके सम्बन्धमें) असंगत, अनुचित, बेजा (*seems a bit ~ that we should have both the trouble and the expense*); (कहानी[F]के सम्बन्धमें) अविश्वास्य, अत्युक्तिपूर्ण, कपोल-कल्पित; ~gradient (रेल०) **खड़ी चढ़ाई[F]**; ~ slope (प्रा० भू०) **सीधा ढाल, खड़ा ढाल, खड़ी उतराई[F]**, ~ turn **खड़ा मोड़**, ~ water (रसा०) **आमज्जक जल**;

**steep**[2] १. n. भिगोनेकी प्रक्रिया[F], नहलानेका क्रम; तरल पदार्थ (जिसमें कोई वस्तु[F] भिगोयी या नहलायी जाती है); २. v.t. सिक्त करना, तर करना, सराबोर

करना, भिगोना; ~ *in* (ला०) परिव्याप्त होना, तल्लीन होना, डूबा हुआ होना; डुबोना।

**steeped** –प्ड a. परिव्याप्त, सिक्त, मग्न, निमज्जित, सराबोर ( ~ *in misery, Greek*)।

**steepen** –'पॅन् v.t. & i. ढालू होना या बनाना।

**steeper** –पॅर n. तर करने या भिगोनेका बर्तन।

**steepiness** –पिनिॅस् n. प्रवणता<sup>F</sup>, ढालूपन, ढालवाँपन।

**steeping** –पिंग् n. निमज्जन, (रसा०) **आमज्जन,** (चि०) **विमज्जन,** (वस्त्र०, चि०) **भिगोना।**

**steeple** स्टी'पॅल् n. श्रृंग, (इति०) **शिखर,** धौरहरा, गिरजा या मन्दिरकी चूड़ा<sup>F</sup>, मीनार<sup>F</sup>, लाट<sup>F</sup>; ~ chase खाइयों<sup>F</sup>, बाड़ों आदिके प्रदेशकी घुड़दौड़<sup>F</sup> (जिसमें उछाल<sup>F</sup> लेनी पड़ती है), ग्रामदौड़<sup>F</sup>, बस्तीदौड़<sup>F</sup> (जिसमें सड़कों<sup>F</sup>का ध्यान न रखते हुए खेतों आदिमेंसे भी दौड़ना पड़े); ~-crowned hat लम्बा नोकदार टोप; ~jack मीनार<sup>F</sup> आदिपर चढ़कर मरम्मत<sup>F</sup> करनेवाला कारीगर।

**steepled** –ड् a. चूड़ायुक्त, मीनारदार।

**steeplewise** –ल्-वाइज् adv. चूड़ावत्, मीनार<sup>F</sup>के सदृश।

**steepness** स्टीप्'निॅस् n. प्रवणता<sup>F</sup>, ढालूपन, ढलवाँपन, ढलान; दुरारोहता<sup>F</sup>, दुर्गमता<sup>F</sup>, तुंगता<sup>F</sup>, उन्नति<sup>F</sup>, चढ़ाई<sup>F</sup>; असंगति<sup>F</sup>, अनौचित्य, अनुचितता<sup>F</sup>; अविश्वास्यता<sup>F</sup>, अतिशयोक्तिमयता<sup>F</sup>, अत्युक्तिपूर्णता<sup>F</sup>, कपोल कल्पना<sup>F</sup>।

**steepy** –'पि a. (का०) प्रवण, ढालू, ढलवाँ; विकृत (~ *cream*)।

**steer**[1] स्टीअॅर' n. अल्पवयस्क वृष, बछवा, बछड़ा; बलद, (कृषि०) **बधिया पशु।**

**steer**[2] v.t. & i. मार्गदर्शन करना, विशेष दिशा<sup>F</sup>में ले चलना, (जलयानको) खेना, चलाना; (परि०) कर्ण चलाना; वहन करना, संचालित करना, (वायुयान, मोटर<sup>F</sup> आदिको) चक्केसे चलाना; (मुख्यतः बोल० या का०) (मार्ग) प्रदर्शन करना, विशेष दिशा<sup>F</sup>में निर्देश करना (~*ed his flight heavenwards*); ~sman कर्णधार, कर्णी, पोतवाहक, नाविक, माँझी; ~ smanship पोतवाहन चातुर्य, जहाज चलानेकी कला<sup>F</sup>; ~ *clear of* परिहार करना, बचना, अलग रहना।

**steerable** –'रॅबॅल् a. वहनीय, खेने योग्य।

**steerage** –रिज् n. (अव क्र०) प्रचालन, परिचालन, पोतचालन, जहाज चलानेका कार्य; (नौवि०) **कर्ण-प्रभाव,** (नौवि०) जहाजपर पतवार<sup>F</sup>की मार<sup>F</sup>, चलायी<sup>F</sup> (*ship went with easy* ~); (इति०) (युद्धपोतमें) पोताध्यक्षके कक्षके आगे ही बैठनेकी डेक<sup>F</sup>का एक भाग, (निम्न अधिकारियों, क्लर्कों आदिके) आवास या क्वार्टर्स; जहाजमें सस्ते किरायेपर यात्रा<sup>F</sup> करनेवाले यात्रियोंका निर्दिष्ट स्थान; ~ passenger (परि०) **सुकानी यात्री;** ~-way (नौवि०) **कर्ण चाल<sup>F</sup>,** पतवार<sup>F</sup> द्वारा नियन्त्रित की जाने योग्य जहाजकी गति<sup>F</sup> या बहाव।

**steerer** –'रॅर् n. कर्णधार, नाविक, पोतचालक, माँझी।

**steering** –रिंग n. (नौवि०) कर्णन, कर्ण; चालन (~ *wheel*); T.; ~ Committee कर्णधार समिति<sup>F</sup>;

~ box, ~ chain, ~ compass, ~damper, ~ device, ~ engine, ~ gear, ~ head, ~ knuckles, ~ linkage, ~ oar, ~ spindles, ~ wheel.

**steerling** स्टीअॅर'लिंग् n. वृषक, वत्स, बछड़ा, बछवा।

**steeve** स्टीव' v.t. भरना, परिपूर्ण करना, लादना।

**steeving** –'विंग् n. भरण, परिपूर्णन, लादना।

**steganography** स्टेॅगॅनॉ'ग्रॅफि n. = CRYPTOGRAPHY.

**steganopod** स्टेॅ'गॅनॅपॉड् n. झिल्लीदार पंजेवाला पक्षी।

**stegnosis** स्टेॅग्नो'सिस् n. = CONSTIPATION; (चि०) सन्निरुद्धता<sup>F</sup>।

**stegomyia** –गोमिॲ n. (चि०) स्टीगोमैया<sup>F</sup>, मच्छरोंकी एक उपजाति<sup>F</sup>, जो दण्डक और पीत ज्वरको फैलाती है, T.।

**stein** स्टेन् n. मृत्पात्र, मृण्मय पात्र, मृत्तिका-भाण्ड, मिट्टीका बर्तन।

**steinbock** स्टाइन्'बॉक् n. एक पहाड़ी हिरन।

**steining** स्टे'निंग n. = STEENING.

**stela** ⊙स्टी'लॅ n. (आधार एवं शीर्षविहीन) स्तम्भ, खम्भा।

**stelar** ⊙–लॅर् a. स्तम्भीय, स्तम्भ-विषयक, खम्भेका।

**stele** –ली n. (pl. *-ae*) (वन०) **रम्भ,** स्तम्भ, सीधा खड़ा पत्थर या खम्भा, **स्टील।**

**stellar** स्टे'लॅर् a. (भौ०) **तारकीय,** नाक्षत्रिक, **नाक्षत्र,** नक्षत्र-सम्बन्धी, तारोंका; ~ spectrum तारारंगावली<sup>F</sup>;

~ aberration, ~ constitution, ~ energy, ~ evolution, ~ interperometer, ~ magnitude, ~ map, ~ parallax, ~ phosphate, ~ structure.

**stellate, -ated** –लॅट्, -ए'टिड् aa. किरण-विकीर्णक, ताराकृति, तारोपम, (वन०) **ताराकृति** (~ *cell*), **ताराकार,** तारावत् (~ *fracture*); ~ ganglion (चि०) **नक्षत्र गुच्छिका<sup>F</sup>।**

**stellated** –लेटिड् a. **तारोपम।**

**stelliferous** –लि'फ़ॅरॅस् a. नक्षत्रपूर्ण, तारामण्डित, तारों-भरा।

**stelliform** –'लिफ़ॉर्म् a. नक्षत्राकार, ताराकार, तारावत्।

**stellular** –'ल्यूलॅर् a. तारकाकृति, छोटे तारोंकी आकृति<sup>F</sup>का, छोटे तारोंसे जटित।

**stellulate** –लॅट् a. तारिकावत्, लघु तारावत्।

**stelography** ⊙स्टिलॉ'ग्रॅफि n. अभिलेख, स्तम्भ-लेख।

**stem**[1]* स्टेॅम्' १. n. वृन्त, नाल, डण्डी<sup>F</sup>*; (रसा०) **स्तम्भिका<sup>F</sup>,** दण्ड, स्कन्ध, काण्ड, (कृषि०, वन०, यंत्र०) **स्तम्भ,** (कृषि०, वन०) पेड़का **तना*,** झाड़ी<sup>F</sup> या पौधेका

डण्ठल; स्तम्भाकार भाग; तम्बाकू-पाइपकी नली[F]; घड़ी[F]को कसनेकी विविध खूँटियाँ[F], संगीतमें मानचित्रमें स्वरके सिरेसे चढ़ाव या उतारकी खड़ी रेखा[F]; प्रातिपदिक*, मूल शब्द; वंशक्रम, वंशशाखा[F], वंश, नस्ल[F] (*descended from an ancient, a collateral* ~); (नौवि०) सिक्का; मन्दान, ; माथा; अनी[F]; अग्र, पोताग्र, पोतके अग्रभागमें जहाजके पटरेके साथ जुड़ा हुआ लकड़ी[F]का टुकड़ा; मुड़ी हुई लकड़ी[F] या धातु[F] (जिससे जहाजकी दोनों कोरें[F] आगेके सिरेपर जुड़ जाती है); २. v.t. & i. हटाना या डण्ठल निकाल देना; उत्पन्न होना, फूट निकलना ⊙; ~-winder ⊙ कुंजीरहित घड़ी[F]; *from ~ to stern* एक सिरेसे दूसरे सिरे तक; ~ *from* ⊙ (से) उत्पन्न होना, निकलना;

~ analysis, ~ blister, ~ body, ~-borer, ~ canker, ~ cell, ~ climber, ~ cutting, ~ diameter, ~-enlarging, ~ fire, ~ form, ~ form factor, ~ gap, ~-like, ~-mother, ~ number, ~ orientation, ~ reptile, ~ rot, ~ shoot, ~ spine, ~ tendril, ~-thorn, ~ timber, ~ tuber, ~ villus, ~ wood.

**stem²** v.t. गतिरोध करना, प्रतिरोध करना, (किसी धारा[F]को) रोकना, बाँधना, बन्ध बाँधना (शा० एवं ला०); ठहराना, (शा० एवं ला०) प्रतिकूल दिशा[F]में अग्रसर होना।

**stemless** –'लिॅस् a. वृन्तरहित, स्तम्भहीन, बिना डण्ठलका, बेडण्डीदार; वंशरहित।

**stemlet** –लिॅट् n. लघु स्तम्भ, छोटा डण्ठल।

**stemma** स्टे'मॅ n. (pl. *-ta*) वंशावली[F], वंशपरम्परा[F]; नस्ल[F]।

**stemmed** स्टेॅम्ड्' a. स्तम्भयुक्त, सकाण्ड, दण्डयुक्त (~ *axe*), डण्ठलदार, डण्डीदार।

**stemmer** –'मॅर् n. (तम्बाकू[F]की) डण्डी[F] निकालनेवाला।

**stemming** –मिंग् n. (यंत्र०) सीधी टेकबन्दी[F]।

**Sten (gun)** स्टेॅन्' (गन्) n. कम वजनकी मशीनगन, स्टेनगन।

**stench** स्टेॅन्च्' n. पूति[F], दुर्गन्ध[F], सड़ायन्ध[F], बदबू[F]; *~-trap* दुर्गन्धरोधक, दुर्गन्धरोक, बदबू[F]को बाहर निकलनेसे रोकनेवाला (पाइप)।

**stenchy** –'चि a. दुर्गन्धमय, बदबूदार।

**stencil** स्टेॅन्'सॅल् १. n. (*~-plate* भी) धातु[F]की पतली चद्दर[F]; निकृन्त, धातु[F]की पट्टी[F]में कटी हुई अक्षरमाला[F] या फूलपत्ती[F]; T.,२. v.t. धातुपत्रपर कूची[F]से रंग भरना, फलकपर (फूलपत्ती[F]) निकालना, फलकपर रखे हुए धातुपत्रपर कूँची[F]से रंग भर कर बेलबूटे सजाना;

~ paper, ~ pen, ~ plate, ~-punch, ~ switch.

**stenciller** –लॅर् n. निकृन्तक, धातुपत्रपर फूलपत्ती[F] निकालनेवाला, (अर्थ०) स्टैन्सिल काटनेवाला।

**steno-** आशु- (*~graphy, ~typist*)।

**steno** स्टेॅनो n. = STENOGRAPHER.

**stenocephaly** –सेफॉली n. (चि०) अनायत शीर्षता[F], शिरस्तनुता[F], सिरका पतलापन।

**stenochromy** स्टिॅनॉ'क्रॅमि n. आशु-वर्णमुद्रण।

**stenograph** स्टे'नॅग्राफ् १. n. आशुलिपि[F], आशुलेख, संकेतलेख, संकेतलिपि[F]के अक्षर; संकेतलिपि[F]के लिए प्रयुक्त यन्त्र; २. v.t. & i. आशुलेख लिखना।

**stenographer** स्टिॅनॉ'ग्रॅफॅर् n. संकेतलिपिकार, आशुलिपिक, आशुलेखक, शीघ्रलिपिक, संकेतलिपिलेखक; शार्टहैण्ड राइटर।

**stenographic** स्टिॅनॅग्रै'फिक् a. संकेतलिपि-सम्बन्धी।

**stenographist** स्टिॅनॉ'ग्रॅफिस्ट् n. संकेतलिपिकार, आशुलिपिक, आशुलेखक, शीघ्रलिपिक।

**stenography** –फि n. संकेतलिपि[F], आशुलिपि[F], शीघ्रलिपि-विद्या[F]।

**stenosed** ⊙ स्टिॅनोज़्ड्' a. (चि०) सन्निरुद्ध, संकुचित, सिकुड़ा हुआ।

**stenosis** ⊙ स्टिॅनो'सिस् n. (चि०) सन्निरोध, संकट।

**stenospermocarpy** ⊙ स्टिॅनॉस्पर्'मॅकार्पि n. (कृषि०) भ्रूण-स्राव।

**stenotic** ⊙ स्टिॅनॉ'टिक् a. (चि०) सन्निरोधयुक्त, संकोची, संकुचित।

**stenotypist** ⊙ स्टे'नॅटाइपिस्ट् n. आशुटंकक, आशुटीपक, आशुटाइपकार, T.।

**Stentor** स्टेॅन्'टॉर् n. मेघनाद, उच्चशब्दकारी, जोरसे बोलनेवाला या बुलन्द आवाज[F]का व्यक्ति।

**stentorian** स्टेॅन्टॉ'रिॲन् a. अत्युच्च, ऊँचा, बुलन्द (शब्द, आवाज[F])।

**stentorophonic** ⊙ –टॅरॅफॉ'निक् a. उच्चभाषी, उच्चध्वनिक, जोरसे बोलने या गुंजार[F] करनेवाला।

**stentorphone** –'टॅफोन् n. विद्युदुच्चभाष, विद्युद्ध्वनि-विस्तारक-यन्त्र, बिजली[F]का लाउड-स्पीकर।

**step-** वि-, सौतेला, सौतेली (*~child, ~son, ~daughter, ~father, ~mother, ~parent, ~sister*)।

**step¹*** स्टेॅप्' n. (चलने, दौड़ने या नाचनेमें) पद, पग*, डग, कदम; एक डग, एक कदमकी दूरी[F]; पदचाप, पदध्वनि[F], पैरोंकी आहट[F]; पदचिह्न, चरणचिह्न; पदन्यास, पदपात; सह-पदक्षेप, दूसरोंके साथ मिलाकर कदम रखना; पदगति[F]; पैर रखनेका ढंग; (ला०) उपाय, यत्न, कार्यवाही[F], कार्रवाई[F], जतन, तदबीर[F] (*that is a long ~ towards success*); क्रम; चढ़ने या उतरनेके लिए धरातल, सोपान, द्वार या वेदी[F]के सामनेका पत्थर, कदमचा, देहरी[F] या चबूतरा, सीढ़ी[F]का डण्डा, (*staircase of 50 ~s*); पैड़ी[F], बर्फपर चढ़नेके लिए उसमें बनाया हुआ खोंच, गाड़ी[F]का पायदान; चौड़ी सीढ़ियाँ[F] और टेकवाली चौड़ी नसेनी[F], (ला०) उन्नतिक्रम या विकासक्रमकी एक श्रेणी[F], एक श्रेणी[F]से दूसरी श्रेणी[F]पर अग्रगमन, तरक्की[F]का दर्जा; (नौवि०) मस्तूलका घर या चबूतरा; (काष्ठकला[F]) लकड़ी[F]का एक टुकड़ा (जिसमें दूसरा टुकड़ा

सीधा-सीधा बैठाया गया हो); (यन्त्र०) चूल, धुरेका निचला खाना या घर; one ~, two-~ नाचोंके नाम; ~ angle कोण दूरी^F; ~-dance पदनृत्य (जिसमें मुद्रा^F-की अपेक्षा^F पदक्षेप, मुख्य या कठिन या विशेष महत्त्वका होता है); ~ down (भौ०) अपचायी; ~ fault (प्रा० भू०) सोपान-भ्रंश, ~ flaking (इति०) सोपान-शल्कन; ~ up (भौ०) उच्चायी; ~ well (इति०) बावली; *break* ~ साथ-साथ चलनेमें कदम चूक जाना; *in* ~ कदम मिलाकर; *in his* etc. ~*s* उसके उदाहरणके अनुकरणमें; *keep* ~ साथ चलना, कदम मिलाना; *keep* ~ *with* person किसीके साथ कदम मिलाकर चलना; *mind, watch, your* ~ सावधान होना; *out of* ~ पैर मिले हुए न होना; ~ *by* ~ क्रमशः, उत्तरोत्तर, धीरे-धीरे; *turn* one's ~*s* विशिष्ट दिशा^F में जाना, पग फेरना, घूमना, मुड़ना, कदम मोड़ना।

**step²** v.t. & i. पग धरना, डग बढ़ाना, डग भरना, कदम रखना, चलना; कुछ कदम चलना, कदम-कदम चलके थोड़ी दूर^F जाना; किसी विशेष दिशा^F में थोड़ी-थोड़ी प्रगति^F करना या बढ़ना (~ *across the line, road*); नृत्य करना, नाचना; डगों या कदमोंसे दूरी^F नापना; (नौवि०) मस्तूलको ठीक जगह^F खड़ा करना या जमाना; (ला०) उद्देश्यकी पूर्ति^F का साधन बनाना; ~ *aside* (ग्रा० एवं ला०) विचलित होना, अलग होना, अपने पद या स्थानसे हटना; अप्रासंगिक बात^F करना; ~ *down* नीचे उतरना, नीचे कदम रखना; ~ *high* पैर ऊँचा उठाकर चलना; ~ *in* घर या कमरेमें प्रवेश करना; ~ *in* (ला०) हस्तक्षेप करना, सहायता^F करने या बाधा^F डालनेके लिए बीचमें पड़ना; ~ *into* घुसना, पैठना; ~ *on it* (ग्रा०) शीघ्रता^F करना, तेजी^F करना, जल्दी करना; ~ *out* लम्बे डग भरना, चाल^F बढ़ाना, लम्बे कदम उठाना; ~ *out* (घर या कमरेके) बाहर जाना, निकल जाना; ~ *short* छोटे-छोटे डग भरना या कदम रखना; ~ *through a dance* नृत्यके पग धरना, पैर ठुमकाना; ~ *up* बढ़ाना, आगे चलाना; तीव्र करना; आदर करना, सत्कार करना ⊙; एक पग उठाना; सीढ़ी^F बनाना।

**step-brother** स्टे॑प्'-ब्रदॅर् n. विभ्राता, विमातृज, वैमात्रेय, सौतेला भाई।

**step-child** –'चाइल्ड् n. वैमात्र, विसन्तान, सपत्नी-शिशु, (का०) सौतेला बच्चा।

**step-daughter** –'डॉटर् n. विदुहिता^F, सपत्नीकन्या^F, (का०) सौतेली पुत्री^F।

**step-father** –'फ़ादॅर् n. विपिता, (का०) सौतेला पिता, सौतेला बाप।

**stephanion** स्टि॑फ़े॑'निऑन् n. (चि०) शिरोबिन्दु।

**stephanotis** स्टे॑फ़ॅनो॑'टिस् n. काचगृहमें उत्पन्न सुगन्धित कोमल फूलोंवाला पौधा।

**step-mother** स्टे॑प्'-मदॅर् या (प्रा०) **step-dame** n. विमाता^F, (का०) सौतेली माँ^F।

**stepney** स्टे॑प्'नि n. (pl. -s) मोटर^F में लगा हुआ बिना तीली^F का अतिरिक्त पहिया।

**step-parent** स्टे॑प्'-पेअॅरॅन्ट् n. विपितर, सौतेले माता-पिता।

**steppe** स्टे॑प्' n. शोपस्थली^F, मरुभूमि^F, अनुर्वर भूमि^F, स्टेपी^F, वृक्षरहित चौरस मैदान; S ~ dwellers स्टेप्स-वासी।

**stepped** स्टे॑प्ड्' a. सोपानयुक्त, पायदानवाला, कदमचादार; (स्था०) पैड़ीदार, मेहराबदार (~ *arch*); ~ up ⊙ विकासित, जिसमें वृद्धि^F की गयी हो।

**stepper** –'पॅर् n. प्रजवी अश्व, प्रवेगी अश्व, तेज कदम चलनेवाला घोड़ा; पादक्षेप्ता, कदम रखनेवाला।

**stepping** –'पिंग् n. पादन्यास; (परि०) कगार^F; ~-stone सीढ़ी^F का पत्थर, पैर रखकर आगे जानेका पत्थर (ला० भी)।

**step-sister** स्टे॑प्'-सिस्टॅर् n. विमातृजा^F, विभगिनी^F, सौतेली बहिन^F।

**step-son** –'-सन् n. सपत्नीपुत्र, वैमात्र, विपुत्र, (का०) सौतेला पुत्र, सौतेला बेटा।

**stepwise** स्टे॑प्'वाइज् adv. पदशः, पगपर; सीढ़ीपर, कदमचेपर।

**-ster** -क, -कर, -कर्ता (*brew~, huck~, game~, malt~, pun~, hol~, bol~*)।

**ster.** (*or* stereo) stereotype.

**stercoraceous, stercoral** स्टॅर्कॅरे॑'शॅस्, स्टर्'-कॅरॅल् aa. (चि०) विष्ठायुक्त, विष्ठाका, मल या गोबर-सम्बन्धी।

**stercus** ⊙स्टर्'कॅस् n. (चि०) विष्ठा, मल, गोबर।

**stere** स्टीअॅर्' n. घनमान, सहस्र-प्रस्थ, एक घनमीटर (लगभग ३५·३ घनफुट)।

**stereo-** सान्द्र-, घन- (*~chemistry, ~gram, ~graph, ~scope, ~tomical*)।

**stereo** स्टे॑'रिओ = STEREOTYPE; (~ *department*)।

**stereognosis** ⊙स्टे॑'रिअॅनो॑'सिस् n. घनाभिज्ञान, पिण्डनिदान; (चि०) विन्यास-ज्ञान, आकाराभिज्ञान, रूपनिदान, स्पर्शसे विविध वस्तुओंकी रूपाकृतियों^F को पहचानना।

**stereogram** स्टे॑'रिअॅग्रैम् n. (ऋतु०) घनचित्र, पिण्डचित्र, (भौ०) त्रिविमचित्र।

**stereograph** –ग्राफ़् n. पिण्डचित्र, घनचित्र, पिण्डदर्शक चित्र, पिण्डदर्शकमें काम आनेवाला चित्र-युग्म या फोटोग्राफका जोड़ा।

**stereoisomer** ⊙ स्टे॑'रिअॅआइसो॑मॅर n. (रसा०) विन्यास समावयव; त्रिविम समावयवी।

**stereoisomarism** ⊙ –रिज़्म् n. (रसा०, चि०) विन्यास समावयवता^F, त्रिविम समावयवता^F।

**stereopticon** स्टे॑'रिऑप्'टिकॅन् n. अतिबल ऐन्द्रजालिक दीप, सान्द्रदर्शक, जोरदार जादुई लालटेन^F।

**stereoscope** स्टे॑'रिअॅस्कोप् n. त्रिविमेक्ष, (भौ०) त्रिविम-दर्शी, विन्यास-दर्शी, पिण्डदर्शी, (मनो०) घन-

दर्शक, घनदर्शी, सैरबीन, T.।

**stereoscopic** –कॉ'पिक् a. पिण्डदर्शकीय, पिण्डदर्शन-सम्बन्धी, घनदर्शी, **त्रिविम**-;
~ camera, ~ effect, ~ film, ~ radius, ~ telescope, ~ vision.

**stereoscopist** –ऑस्'कॅपिस्ट् n. पिण्डदर्शन-वैज्ञानिक, पिण्डदर्शन-शास्त्री ।

**stereoscopy** –पि n. पिण्डदर्शन-विज्ञान, पिण्डदर्शन-शास्त्र ।

**stereotaxis** ⊙ स्टे`रिॲटैक्'सिस् n. (चि०) **स्पर्शी नियमन** ।

**stereotomical** स्टे`रिॲटॉ'मिकॅल् a. उत्कीर्णन-विषयक, उत्कीर्णनविद्या-विषयक, उत्कीर्णन-कला-सम्बन्धी, खुदाई^F की विद्या^F का ।

**stereotomy** –ऑ'टॅमि n. उत्कीर्णन, उत्कीर्णन-विद्या^F, उत्कीर्णन-कला^F, खुदाई^F की विद्या^F ।

**stereotype** स्टे`'रिॲटाइप् १. n. सान्द्र मुद्र, छपाई^F-का फलक या तख्ती^F; इस प्रकारकी तख्तियों^F का प्रयोग; (ला०) स्थिर धारणा^F, (शिक्षा०) **नियत प्रकार**, स्थायी प्रभाव या छाप^F; (गुण०) स्तब्ध, सान्द्रज; २. v.t. ऐसे फलकोंसे छापना; ऐसे फलक बनाना; (ला०) विधिसंगत करना, औपचारिक बनाना, अपरिवर्तनीय बनाना, स्थिर बनाना, दृढ़ या पक्का करना, नियमितता^F लाना, एक-रूपता^F देना, स्तब्ध करना, जमाना, ठीक तरहसे बैठाना ।

**stereotyped** –ड् a. अपरिवर्तनीय, नियत, निश्चित, **रूढ़िगत**, रूढ़िबद्ध, रूढ़, स्तब्ध, सान्द्र, सान्द्रमुद्रित, बँधा-बँधाया, (~ *form*) ।

**stereotyper** –पॅर् n. सान्द्रमुद्रक, इस प्रकारके मुद्रण-फलकका निर्माता, **सीसा-पट्टीवाला** ।

**stereotypist** –पिस्ट् n. सान्द्र मुद्रणफलकका काम करनेवाला ।

**stereotypography** –पॉ'ग्रॅफि n. सान्द्र मुद्रणफलक द्वारा मुद्रणका कार्य ।

**stereotypy** –'रिॲटाइपि n. सान्द्रमुद्रण, सान्द्र मुद्रण-फलकका निर्माण-कार्य ।

**sterigmata** ⊙ स्टीॲरिग्'मॉटॅ n. (वन०) **बीजाणु-सूत्र** ।

**sterile** स्टे`'राइ(रि)ल् a. अजीवाणु, जीवाणुशून्य, निष्प्राण, निर्जीव (~ *air*, *milk*); नीरस, रूखा, बेमजा; निष्फल, अफल, मोघ, फलहीन; (कृषि०, चि०) **अनुर्वर**, अनुत्पादक, अनुपजाऊ, (जीव०, वन०, कृषि०) **वन्ध्य**, **वन्ध्या**, निस्सार, परिणामहीन, (कृषि०) **बाँझ**, ऊसर, बंजर (~ *land*, *period*); ~ culture (वन०) **विसंक्रमित संवर्धन** ।

**sterility** स्टॅरि'लिटि n. (चि०) **विसंक्रमणता**^F, (कृषि०) अफलता^F, अनुत्पादकता^F, वन्ध्यत्व, (चि०, कृषि०) **अनुर्वरता**^F, (कृषि०) **वन्ध्यता**^F, **निष्फलता**^F, निस्सारता^F, ऊसरपन, (कृषि०) **बाँझपन**; (जीव०) निर्जीवाणुकता^F; one child ~ (चि०) काकवन्ध्यता^F, एक बार गर्भ धारण होनेपर फिर गर्भ धारण न होना ।

**sterilizable** स्टे`'रिलाइज़ॅबॅल् a. अजीवाणुकरणीय, वन्ध्य या बाँझ करने योग्य ।

**sterilization** –ज़े'शॅन् n. (चि०) **विसंक्रमण** (~ *room*), जीवाणुहनन, (पशुपालन, कृषि०) निर्बीजीकरण, जीवाणु-शून्यीकरण, निष्कीटन, (कृषि०) वन्ध्यकरण, (चि०) **अनुर्वरीकरण**, बाँझ बनानेका कार्य, (श० र० शा०) बाँझ करना ।

**sterilize** –'रिलाइज़् v.t. (रसा०, यन्त्र०) **विसंक्रमित करना**, विनिवृत्त करना; (विशे०) **जीवणुरहित करना**, जीवाणुशून्य करना; वन्ध्य या बाँझ करना ।

**sterilized** –ड् a. निष्कीटित, हतजीवाणु, (पशु०) निर्जीवीकृत, (चि०) **विसंक्रामित**, (वन०) **निर्बीजित** (~ *syringe*); वन्ध्याकृत, बधिया ।

**sterilizer** –ज़ॅर् n. (चि०) निर्जीवाणुकारी, जीवाणु-शून्यकारी, जीवाणुहा; वन्ध्यकर्त्ता, बाँझ बनानेवाला; (कृषि०) **जीवाणुनाशक यन्त्र**, (पशुपालन) निर्जीवीकरण यन्त्र, निर्जीवाणुक ।

**sterilizing** –ज़िंग् n. विसंक्रमण (~ *room*); a. जीवाणुघ्न, वन्ध्याकारी (~ *agent*) ।

**sterlet** स्टर'लिट् n. (प्राणिवि०) पञ्चपालिका^F (मछली^F) ।

**sterling** स्टर्'लिंग् १. a. विलायती मुद्रा^F; (विदेशी सिक्कोंकी अपेक्षा^F में) ब्रिटिश मुद्रा^F, (अर्थ०) **पौण्ड**; T.; २. a. (परिवर्तित) सारभूत, उत्कृष्ट, विशुद्ध, प्रकृत, यथार्थ, वास्तविक, अकृत्रिम, आडम्बरहीन, सच्चा, खरा, (*is a ~ fellow*); (सिक्कों या बहुमूल्य धातुओं^F के सम्बन्धमें) विशुद्ध, शुद्ध, असली, खरा, प्रामाणिक मूल्यका; ~ balance (अर्थ०) **पौण्ड पावना** ।

**stern**[1] स्टर्न्` n. नितम्ब, पुच्छान्त भाग, पशुका पुट्ठा, चूतड़; पूँछ^F; (नौवि०) **दबूसा**, **दुम्बाल**, **पीछल**, **पिच्छल**; (नौवि०) **किलिन** (~ *castle*); नाव^F या जहाजका पृष्ठभाग, पश्चाद्भाग, पीछेका हिस्सा, पिछाड़ी; ~ bearing (नौवि०) **पश्च धारक**; ~ chase अनुसरण, एक जहाजका दूसरे जहाजके बिल्कुल पीछे-पीछे जाना; ~-fast जहाजके पिछले भागको घाटसे बाँधनेका रस्सा या जंजीर; ~ foremost पीछेकी ओर घूमना या मुड़ना; ~-post जहाजके पश्चाद्भागका खम्भा या लट्ठा; (नौवि०) **कुदास**; ~ sheets जहाजके पश्चाद्भागमें यात्रियों और मल्लाहोंके बैठनेकी जगह^F के बीचका स्थान; ~-way पीछेकी ओर संचालन या गति^F, अथवा जहाजका वेग;
~ anchor, ~ castle, ~ fast, ~ frames, ~ light, ~ palm, ~ post, ~ sheet, ~ tube, ~ wheeler.

**stern**[2] a. निष्ठुर, दारुण; निर्दय, कर्कश, रुक्ष, शक्त, परुष, अविनीत, अविनम्र, प्रतिकूल, असहानुभूतिशील, अनुशासनप्रिय, अनुशासनवादी, उग्र, कठोर, कड़ा, (~ *countenance*) ।

**sternal** स्टर'नॅल् a. वक्षास्थि-सम्बन्धी, उरोस्थि-;

~ angle, ~ artery, ~ plate, ~ rib.

**sterned** स्टर्न्ड् a. पश्चाद्भागयुक्त (जहाज)।

**sternmost** –न्'मोस्ट् a. पश्चाद्वर्ती, सबसे पीछेका, बिल्कुल पीछे आनेवाला।

**sternness** स्टर्न्'निस् n. निष्ठुरता^F, निर्दयता^F, कठोरता^F, परुषता^F, कर्कशता^F, असंवेदना^F, अविनीतता^F, असहानुभूति^F, अनुशासनप्रियता^F, कड़ापन, सख्ती^F, कड़ाई^F।

**stern(o)-** उरः-, उरस्-, उरो-, वक्षः, वक्षस्- (*~algia, ~oclavicular, ~ofacial, ~othyroid*)।

**sternothyroideus** ⊙ स्टर्नो'थिराएं'डिअस् n. (चि०) उरोवटुका^F।

**sternohyoideus** ⊙ स्टर्नो'हाइ'डिअस् n. (चि०) उरःकण्ठिकी^F।

**sternum** स्टर्'नम् n. (pl. *-a*) (चि०) उरःफलक, वक्षास्थि^F, (चि०, कृषि०, जीव०) **उरोस्थि**^F, (*~ body, ~ manubrium*), (चि०) **स्टरनम**^F, गर्दन^Fसे आमाशयतक पसलियोंवाली हड्डी^F।

**sternutation** स्टर्न्यू'टेशन् n. छिक्का^F, छींक^F, छींकना।

**sternutative** –'टेटिव् a. छिक्काकारी, छींक^F लानेवाली, मास, नस्य।

**sternutatory** –टरि a. & n. नस्य, छिक्काप्रद (वस्तु^F), छिक्काकारी (ओषधि^F), छींक^F लानेवाली (चीज^F), सुँघनी।

**Sterope** स्टेरोप् n. (गणि०) **दकादशक और द्वादशक वृष**।

**steror** ⊙ स्टे'रॉर् n. (चि०) (श्वासकी) घर्घरध्वनि^F।

**stertorous** स्टर्'टरस् a. घरघराहट^Fका शब्द करना, (श्वास^Fका या साँस^F लेनेवालेका) घर्र-घर्रकी या खर्र-खर्रकी आवाज^F करना।

**stertorousness** –निस् n. नासाध्वनि^F, घरघराहट^F, खर्राटा।

**stet** (L) तिष्ठतु, पूर्ववत् रहने दो।

**stethometer** स्टिथॉ'मिटर् n. (चि०) उदरमापी, उरोमान, वक्षोमापी।

**stethoscope** स्टे'थस्कोप् १. n. उरश्श्रव, वक्षपरीक्षायन्त्र, आकर्णनयन्त्र, हृद्वीक्षणयन्त्र, हृदय अथवा फेफड़ेकी गति^F सुननेका यन्त्र, (चि०) **स्टेथॉस्कोप**; २. v.t. वक्षपरीक्षा-यन्त्रसे परीक्षा^F करना, स्टेथॉस्कोप लगाकर देखना।

**stethoscopic** –कॉ'पिक् a. (चि०) उरःश्रवणयन्त्रसम्बन्धी, आकर्णनयन्त्र-सम्बन्धी।

**stethoscopist** –थॉस्'कॅपिस्ट् n. (चि०) उरश्रवण-परीक्षक, उरश्श्रवप्रयोगी, आकर्णनयन्त्र प्रयोग करनेवाला।

**stethoscopy** –पि n. (चि०) उरश्रवण परीक्षण, उरश्श्रवप्रयोग, आकर्णनयन्त्र-प्रयोग।

**stetson** स्टे'ट्सॅन् n. आयतप्रान्त हैट, चौड़े किनारेका हैट।

**stevedore** स्टी'विडोअर् n. उदवभृत्य, (नौवि०) **नौभरक**, जहाजी कुली, जहाजपर माल लादने या उतारनेवाला व्यक्ति।

**stew**¹ स्टीऊ' n. (प्रा०) वेश्यालय, वेश्यागृह, कोठा, अड्डा, रण्डीखाना, चकला, कस्बीखाना।

**stew**² १. n. बन्द बर्तनमें थोड़े पानीमें देरतक उबालकर पकाया हुआ मांस या तरकारी^F; उद्वेग, परेशानी^F; २. v.t. & i. बन्द बर्तनमें थोड़े पानीमें देरतक उबालकर पकाना या पकना; (ला०) बन्द हवा^F या ऊमस^Fसे विकल होना; *~-pan* ढक्कनेदार कड़ाही^F; *~-pot* उबलते पानीमें पकानेका बर्तन; *let* person, thing, *~ in his etc. own juice* or *grease* भाग्यपर छोड़ देना, सहायता^F करनेसे कतराना, उसीकी किस्मत^Fपर छोड़ देना; *the tea is ~ed* देरतक थोड़े पानीमें पकानेसे चाय^F कड़वी हो गयी है।

**stew**³ n. घोंघे पालनेकी कृत्रिम समुद्री खाई^F; मत्स्यकुण्ड, जीवित मछलियों^Fको पालनेका तालाव।

**steward** स्टीऊ'अर्ड् n. भाण्डागारिक, भण्डारी, पाकशाला^Fका बकावल; (संघ, क्लब, कालेज, जहाज आदिके भोजनादि या रसद^Fका) प्रबन्धकर्त्ता, कार्याधीश; जहाजपरके यात्रियोंका परिचारक, सेवक; (श्रम०) श्रमिक प्रतिनिधि; उपस्थायक, प्रबन्धकर्त्ता, किसी बड़े घराने या जागीर^Fकी सम्पत्ति^Fका प्रबन्धक, दीवान, कारिन्दा, कारभारी, गुमाश्ता; (प्रदर्शनी^F, खेल, घुड़दौड़^F आदिका) व्यवस्थापक; T.।

**stewardess** –डिस् n. प्रबन्धकर्त्री^F, प्रबन्धक महिला^F, उपस्थायिका^F; भण्डारिन^F, जहाजकी परिचारिका^F; दौड़^F या मेले आदिकी प्रबन्धक महिला^F।

**stewardship** –ड्'शिप् n. कार्याधीशत्व, उपस्थायकका पद, दीवानी^F, प्रबन्धक या प्रबन्धाधिकारी या परिचारकका पद।

**stewartry** स्टीऊ'अट्रि n. (स्कॉट०) = STEWARDSHIP.

**stg.** Sterling.

**sthenia** ⊙ स्थे'निअ n. (चि०) बल, शक्ति^F, सक्रियता^F।

**sthenic** स्थे'निक् a. प्रबल, स्फूर्त, क्रियाशील, फुर्तीला।

**S.T.I.** Sales Tax Inspector.

**stibium** स्टि'बिअम् n. सौवीर, यामुन, अंजन, सुरमा।

**sticcado** स्टिका'डो n. इटलीका काष्ठवाद्य।

**stich** स्टिक' n. चरण, छन्द-पंक्ति^F, कविता^Fकी पंक्ति^F।

**stichic** –'किक् a. छन्द-पंक्ति-विषयक, कविता^Fकी पंक्ति^F से सम्बन्धित, चरणात्मक।

**stichomyth, -thia** –कॅमिथ, -थिअ n. चम्पू, गद्यपद्यमय संवाद।

**stick*** स्टिक् १. n. यष्टि^F, लगुड^F, दण्ड, छड़, छड़ी^F*, बेंत, लकड़ी^F, लाठी^F*, सोंटा, डण्डा (*cut a ~ from the hedge*); **पूर**; (संगी०) निर्देश-यष्टि^F, संगीतनिर्देशक या बेण्डमास्टरकी छड़ी^F, (नौवि०, हास्य०) मस्तूल या मस्तूलकी बल्ली^F; (ला०) बुद्धिहीन या साहसहीन या सामाजिकताहीन व्यक्ति, भीरु, दब्बू, दम्मी व्यक्ति; सारंगी^F बजानेकी कमानी^F, ढोलका डण्डा; कम्पोजिंग^Fकी चोब^F; मिश्री^Fकी डण्डी^F, लाखकी बत्ती^F, साबुनकी गोल

डण्डी[F]; वायुयानसे शीघ्र क्रममें फेंके हुए बमोंकी संख्या[F]; चोभा, घोंप; कठिनाई[F], रुकावट[F], रोक[F]; २. v.t. & i. (*stuck*) नोंकदार चीज[F] भोंकना, घुसाना (*will pull out a knife and ~ you*); नुकीली चीज[F]पर जमाना, लगाना, लगना, बैठाना; (बोल०) विशिष्ट स्थिति[F]में रखना (*heads were stuck on spikes of gateway*); विद्ध करना, बिंधना, बींधना, चुभना, चुभोना, भोंकना, घुसेड़ना, खोंसना, हूलना, छेदना (*~ the spurs in*); आगेको बढ़ाना, आगेको निकालना या निकलना, बाहरको निकालना; (*~ one's head out of window*); सीधा खड़ा करना या होना, सीधा करना, संलग्न करना या रहना, जमे रहना, साथ जुड़े रहना, लगना, लगाना, चपकना, चपकाना, चिपका रहना, लगा रहना, जोड़ना, जुड़ना, चिमटना, लिपटना, चस्पाँ होना या करना (*this envelope will not ~*); पौधेके सहारे या चढ़नेके लिए टेक[F] लगाना, लकड़ी[F] लगाना; अचल हो जाना, गति[F] खोना, अटक जाना, रुक जाना, न चलना (रगड़न[F], जकड़न[F], हवा[F]के दबाव कम होने या अन्य कठिनाई[F]से); झिझकना, आगा-पीछा करना; कम्पोजिंग[F] स्टिक या टाइप चोबमें टाइप जमाना; Mrs. S~-in-the-mud श्रीमती अमुक; ~-in-the-mud a. अप्रगतिशील, रूढ़िवादी, लकीर[F]का फकीर, मन्द, धीमा, मट्ठर; ~ lac (कृषि०) कच्ची लाख[F]; ~ing-place, ~ing-point (ला० भी) संलग्न बिन्दु (जहाँपर पेच फँस जाये); ~ing-plaster घावपर चिपक जानेवाला पलस्तर; ~ insect तृणकीट; ~ jaw (ग्रा०) दाँतोंमें चिपकनेवाली मक्खनकी एक मिठाई[F]; ~-rest टिकाऊ छड़[F]; ~ *at nothing* किसी भी संकोचके कारण न रुकना, किसीकी परवाह[F] न करना; ~ *bills* दीवार[F]पर विज्ञापन चिपकाना; ~ *fast* खुभ जाना, दलदलमें धँसा होना; ~ *in one's throat* बात[F]का मुँहमें ही रह जाना; ~ *in the mud* (शा० एवं ला०) कीचड़में अटके रहना, रूढ़िवादी होना; ~ *it on* (ग्रा०) अत्युक्तिपूर्ण वर्णन करना; बहुत अधिक मूल्य माँगना, ज्यादा दाम लेना; ~ *it out* or ~ *it* (ग्रा०) सहन करना, झेलना, बरदाश्त करना (*could not ~ it any longer*); ~ *out for higher price, better terms*, etc. कम मूल्य स्वीकार न करना, ऊँचे दाम माँगना; ~ *to it* प्रयत्न न छोड़ना, लगे रहना, डटे रहना, जम जाना; ~ *to the point* विचलित न होना, इधर-उधर भटक न जाना; ~ *up*⊙ रोककर लूट लेना; ~ *up a target* दण्डायमान करना, सीधा करना; समर्थन करना; ~ *up bank, mail-coach*, etc. लूटनेके लिए अधिकारियों, यात्रियों आदिको आतंकित करना, धमकाना; ~ *up for* पक्षपोषण करना, हिमायत करना; ~ *up to* विरोध करना, सामना करना, किसीके सामने न झुकना, किसीसे न दबना;

~ commander, ~ light, ~ method, ~ pin, ~ seed, ~ sulphur, ~ tail, ~ thinning, ~ weed, ~ wort.

**sticker** -'कॅर् n. चुभानेवाला, भोंकनेवाला, चिपकानेवाला आदि (क्रियागत अर्थोंमें), अतिथि, मेहमान, ठहरनेवाला व्यक्ति; धीरे-धीरे रन बनानेवाला और बहुत देर बाद आउट होनेवाला बल्लेबाज; (अमेरिकामें) चिपकनेवाला सूचकपत्र या लेबिल; अरगन बाजेमें आगे-पीछे बढ़नेवाले दो-लीवरों (भारवाहक दण्डों) के सिरोंके बीचमें गति[F] बढ़ानेवाली लकड़ी[F]की डण्डी[F]; pig-~ लम्बे फलका नोंकदार चाकू।

**stickiness** -किनिस् n. संलगिता[F], चिपचिपापन, लसलसाहट[F], लस[F], चेप[F]; विरोधवृत्ति[F], अनम्रता[F], आलोचना[F] या निन्दावृत्ति[F]; कष्टप्रदता[F], अप्रियता[F]।

**stickit** स्टि'किट् a. लग्न, लगा हुआ, चिपका हुआ; प्रयाणाक्षम, प्रस्थान करनेमें असमर्थ।

**stickle** स्टि'कॅल् १. n. द्रुत प्रवाह, बहाव; २. a. द्रुत, तेज; ढलवाँ; ३. v. i. & t. वाद-विवाद नियमित करना, प्रतियोगिता[F] नियमबद्ध करना; नियमानुसार चलना; मध्यस्थता[F] करना, बीचमें पड़ना, पाँव अड़ाना; वाद-विवाद करना, प्रतियोगिता[F] करना, संघर्ष करना, झगड़ा करना, लड़ना; अति सावधान होना, छोटी-छोटी वस्तुओं[F]का अधिक ध्यान रखना; शान्त करना, झगड़ा निपटाना।

**stickleback** स्टि'कॅल्बैक् n. कण्टकपृष्ठ, एक प्रकारकी छोटी मछली[F]।

**stickler** स्टि'कॅलॅर् n. सामान्य विषयपर विवाद करनेवाला, झगड़ालू, लड़ाका; ~ for दृढ़ पक्षपोषक, हठी, आग्रहपूर्वक समर्थन करनेवाला या पक्षपोषण करनेवाला या लगा रहनेवाला व्यक्ति, हुज्जती (*is a great, am no, ~ for authority, precision*, etc.)।

**sticky*** स्टि'कि a. संलागी, लसदार*, (कृषि०) चिपचिपा*, चिपकनेवाला, लसलसा, स्निग्ध, चिक्कण, चिकना; (*~ butter*); निन्दक, अनम्र आलोचक, आपत्ति[F] उठानेवाला, कड़ा, हुज्जती (*he was very ~ about giving me leave*); (ग्रा०) कष्टप्रद, दुःखमय, दुःखद तथा पीड़ादायक (*he'll come to a ~ end*); ~-back संलागी चित्र या फोटो (जिसकी पीठ[F]पर गोंद लगी हो); ~ point (कृषि०) असंलाग बिन्दु।

**stiff*** स्टिफ् १. n. दुष्प्रबोध, शठ, जड़, मूर्ख; शव, मृतदेह, मिट्टी, लाश; (ग्रा०) विक्रेयपत्र, विनिमयसाध्य या पक्की हुण्डी; २. a. दुर्दमनी, अदम्य, अनम्य, स्तब्ध, अशिथिल, दृढ़, कठोर, कड़ा*; आग्रही, हठी, सख्त, (नौवि०) अडोल, बेलोच, जिद्दी, चीमड़, पक्का, कड़ा, ढीठ (*~ problem, soil*); असुगम, दुर्गम, कठिन, कृत्रिम, निर्जीव, बाधित, रूक्ष, अकरुण, कान्तिहीन, रूखा, फीका; औपचारिक, अभिमानी, दम्भी, घमण्डी, चुप्पा, (*~manners, attitude*); अटकता हुआ, टकराता हुआ, रुकता हुआ, अड़नेवाला (*a~ hinge, piston*, etc.); (शरीरावयव, मांसपेशी आदि) कठिन परिश्रम या मेहनत[F]के कारण दुखनेवाला, दर्द करनेवाला; (बोल०) मृतप्राय, अशक्तप्राय, अतिथकित, चूर-चूर

(*bore, scare,* ~); दुर्बोध, दुर्बोध, गहन, कठिन, दुष्कर, बुद्धि-सापेक्ष, भारी, मुश्किल (~ *examination*); संहत, सान्द्र, घन, गाढ़ा (गारा, लुगदी[F] आदि): अधिक, (~ *price*); ~joint (चि०) सन्धि स्तम्भ, सन्धिग्रह; ~ neck (चि०) मन्यास्तम्भ, वातरोगके कारण अकड़ी हुई गर्दन[F]; ~-necked (ला०) दुर्दमनीय, अदम्य, हठी, अक्खड़, जिद्दी; ~-neckedness (ला०) अदम्यता[F], ऐंठ[F], अकड़[F], ~ neck fever (चि०) मस्तिष्क सुषुम्नाज्वर, गर्दनतोड़ बुखार; *keep a ~ upper lip* (ला०) दृढ़ होना, चरित्रकी दृढ़ता[F] प्रकट करना, साबितकदम रहना;
~ cell, ~ frame, ~ joint.

**stiffen** स्टि'फ़ॅन् v.t. & i. दुर्गम बनाना, कठिन बनाना या होना, कठोर बनाना या होना, कड़ा करना या होना, ऐंठ जाना, अकड़ना; अक्खड़ या जिद्दी होना; गाढ़ा करना।

**stiffener** –नॅर् n. स्तम्भक, स्थिरकर, (रेल०) दृढ़क, कठोर या कड़ा बनानेवाला व्यक्ति या यन्त्र; (परि०) पुश्तीबान।

**stiffening** –निङ् n. स्तब्धकरण, स्तम्भन, कड़ा होना; कड़ा बनानेवाली वस्तु[F] (~ *plate*)।

**stiffish** –फ़िश् a. कठिन-सा, कठोर-सा, कड़ा-सा; हठी-सा, जिद्दी-सा।

**stiffness** –फ़्'निस् n. अदम्यता[F], (यन्त्र०) दुर्नम्यता[F], स्तब्धता[F], दृढ़ता[F], कठोरता[F], कड़ापन; अक्खड़पन; काठिन्य, निर्जीवता[F], रूक्षता[F], रूखापन; दुर्गमता[F], दुष्कार्यता[F]; गाढ़ापन; शक्ति-क्षय।

**stifle**[1] स्टाइ'फ़ॅल् v.t. = SMOTHER.

**stifle**[2] n. (~-*joint* भी) (कृषि०) घुट्ठी[F], घुट्ठा, घोड़ेका घुटना, चूतड़ और जाँघ[F]के बीच घोड़ेकी पिछली टाँग[F]का जोड़; घुट्ठेका रोग।

**stifled** –ड् a. घुट्ठेके रोगका रोगी; श्वासावरुद्ध।

**stifling** स्टाइ'फ़्लिङ् a. स्नेहादिसे अभिभूत करनेवाला; श्वासरोधक, दम घोंटनेवाला, गला घोंटनेवाला, दबा देनेवाला।

**stigma** स्टिग्'में n. (pl. *-s & -ta*) अपवाद, कलंक, कलंकका टीका, निन्दा, (शिक्षा०) दूषण, लक्षण, लांछन, धब्बा, बट्टा, बदनामी[F]; (वन०, जीव०) नेत्रबिन्दु, प्रकाश बिन्दु; (प्रा०) (अपराधी, दास, गुलाम आदि परका) दहन-चिह्न, दगा हुआ चिह्न, धब्बा, दाग; (कृषि०, वन०) वर्तिकाग्र, स्टिग्मा; कुक्षि[F]; रजपात्र, रजकोष, स्टिग्मा; (निदान०) त्वचा[F]का लाल धब्बा; त्वचा[F]परका धब्बा जिसमें समय-समयपर रक्तस्राव हो जाता है; (ईसा०) ईसाई साधक असीसीके संत फ्रांसिसके तथा अन्यके शरीरपर ईसा मसीहकी शूली[F]के क्षतचिह्नोंके अनुरूप चिह्न।

**stigmatic, stigmatose** –मै'टिक्, –'मॅटोस aa. कलंकी, कलंकपूर्ण, निन्दापूर्ण; (वन०) वर्तिकाग्री, (~ *head*); (भौ०) बिन्दुक, बिन्दवीय, लांछनयुक्त, कलंक-सम्बन्धी; दहनचिह्नयुक्त, दागदार; कुक्षि-सम्बन्धी (~ *area*)।

**stigmatism** –'मॅटिज़्म् n. (चि०) नीलाञ्छनता[F]; चिह्नयुक्तता[F]; (भौ०) बिन्दुकता[F], बिन्दुबीयता[F], दृष्टि स्वस्थता[F]।

**stigmatist** –टिस्ट् n. ईसा मसीहके समय क्षत-चिह्न-युक्त व्यक्ति या ईसाई सन्त।

**stigmatization** –टाइज़े'शॅन् n. कलंकीकरण, दोषारोपण, अपमान, निरादर, निन्दा[F], निन्दाकर्म; (चि०) त्वचा[F]के नीलाञ्छनके दाग।

**stigmatize** –मॅटाइज़् v.t. कलंकित करना, शरीरपर सम्मोहनके द्वारा कलंक उत्पन्न करना, छाप[F] बनाना, दाग लगाना; निन्दात्मक रूपसे वर्णन करना, अपमानसूचक शब्द प्रयोग करना, निन्दा[F] करना, कलंकका टीका लगाना, बुरा-भला कहना, बदनाम करना (*shall not ~ him as he deserves*)।

**stigmatose** –टोस् a. = STIGMATIC.

**stigmatosis** –'सिस् n. शबल त्वग्दाह, चित्तीदार त्वचाशोथ।

**stigmonose** ⊙ –स्टिग्'मॅनोस n. (वन०) बिन्दुकार्ति, दाग।

**stikke** स्टि'कि n. टेनिसका-सा एक खेल, स्टिकी।

**stile**[1] स्टाइल् n. सोपान-श्रेणी[F], सीढ़ी[F], पैड़ी[F], बाड़[F] आदिको पार करनेके लिए बनी हुई सीढ़ियाँ[F] अड़डण्डा, अड़ाड़[F] (*help lame dog over ~*); (जीव०) शूक।

**stile**[2] n. दरवाजेकी चौखट[F]के जड़ावमें खड़ी छड़[F], लट[F]।

**stiletto** स्टिले'टो १. n. (pl. *-s, -ss*) (चि०) सूचीमुख-शलाका[F]; छोटा छेद बनानेका नोकदार औजार; छोटा-सा खंजर या कटार[F]; २. v.t. छुरा भोंकना, खंजर भोंकना।

**still**[1]* स्टिल् १. n. निःशब्दता[F], अपार नीरवता[F], निस्तब्धता[F], शान्ति[F], चुप, सन्नाटा, खामोशी[F] (*in the ~ of night*); अचल चित्र, स्थिर वस्तु-चित्र, अगतिक चित्र, (चलचित्र नहीं), तस्वीर[F], फोटो; २. v. t. & i. प्रशमित करना, शमन करना, शान्त करना, निःशब्द या चुप करना, (क्व०) शान्त होना, तृप्त होना या करना, ठण्डा करना या होना, स्थिर करना, या होना, धीमा करना, ठहराना, ठहरना, (*when the tempest ~s*); चुआना, टपकाना, खींचना; ३. a. निस्तब्ध, मूक, मौन, नीरव, निःशब्द, गतिहीन, गतिशून्य, स्तिमित, प्रशान्त, निश्चेष्ट, स्थिर, शान्त, निश्चल, निष्कम्प, अचल, अटल, ठहरा हुआ, बँधा, थमा हुआ, चुप, चुपचाप*, खामोश (*a ~evening*); ४. adv. अद्यप्रभृति या आज पर्यन्त, अभी तक भी, अब तलक, आजतक; तदपि, तथापि, इसपर भी, तो भी, फिर भी, तिसपर भी, दूसरी ओर, बावजूद इसके; निरन्तर, सर्वदा, सदा, सतत रूपसे, बराबर, लगातार, हमेशा, आदतन; (प्रा०) तदुपरान्त, उसके बाद भी, उस समय तक, तब तक, तभी, तभी तक, तब या अब ~ birth (कृषि०, चि०) मृत-जन्म, मृतप्रसव, मृत शिशुका जन्म,

~-born (चि०) जातमृत, **मृतजात**, 'मुर्दा-पैदा, मृत अवस्थामें उत्पन्न: ~small voice अन्तर्ध्वनि$^F$, आन्तरिक पुकार$^F$, भीतरकी आवाज$^F$; ~-life चित्रों आदिमें निष्प्राण जीवन, जड़ पदार्थ;

~-admired, ~-fish (v.), ~hunt (n.) ~-hunt (v.), ~-life (a.), ~ meditation, ~photograph, ~ photography, ~ room.

**still²** १. n. वकयन्त्र, आसोत्र, (रसा०, चि०, प्रा० भू०) **आसवन-यन्त्र** (~ *head*), आसव खींचनेका **भभका**; २. v.t. (का०) स्रावित करना, खींचना, बूँद बूँद$^F$ चुआना; भभकेसे आसव या अर्क उतारना, (मदिरा$^F$) खींचना; ~-room आसोत्र-गृह, आसव खींचनेका कमरा; बड़े घरमें गृहरक्षकका भण्डार।

**stillage** स्टि'लिज् n. सामानके लिए चौकी$^F$।

**stillatitious** स्टिलॅटि'शॅस् a. बिन्दुस्रावी, बिन्दुच्यावी, बूँद-बूँद$^F$ टपकनेवाला, बूँद-बूँद$^F$ रिसनेवाला।

**stillatory** –'लॅटॅरि n. =DISTILLER; LABORATORY.

**stiller** स्टि'लॅर् n. प्रशामक व्यक्ति, शान्तिकर्ता आदमी।

**stilliform** स्टि'लिफ़ॉर्म् a. बिन्द्वाकार, बिन्दु-सदृश, बिन्दु-जैसा, बूँद-जैसा।

**stilling, stillion** स्टि'लिंग्, स्टि'ल्यॅन् nn. मटकेकी टेकन$^F$।

**stillness** स्टिल्'निस् n. निस्तब्धता$^F$, निःशब्दता$^F$, नीरवता$^F$, शान्ति$^F$, शान्तता$^F$, निश्चेष्टता$^F$, निश्चलता$^F$, निष्कम्पता$^F$, मन्दापन, धीमापन, सन्नाटा, चुप$^F$, खामोशी$^F$।

**stilly** स्टिल'लि a. (का०) स्तब्ध, निश्चल, अचल; निःशब्द, नीरव, शान्त, मौन, चुपचाप, खामोश।

**stilt** स्टिल्ट्' १. n. पादयष्टि$^F$, पाददण्ड, घोड़ा, पाबाँसा, बैसाखी$^F$, डगर$^F$; (~-*bird* या ~-*plover* या ~-*walker* भी) टिटिभ, टिटिहरी$^F$, लमटंगा पक्षी; २. v.t. ऊँचा करना, उठाना; ~palm जटा-ताल; ~root (वन०) **जटामूल, T.**; *on~s* (शा० एवं ला०) स्फीत, उठा हुआ; उच्चध्वनिविशिष्ट, शब्दाडम्बरपूर्ण।

**stilted** –'टिड् a. पाददण्डयुक्त; पैरदार (~ *arch*); ऊँचा उठा हुआ; स्फीत, उच्चध्वनिपूर्ण, शब्दाडम्बरपूर्ण, लच्छेदार, (साहित्यक शैली$^F$ आदि); सीधे खड़े खम्भोंवाला (महराब)।

**stiltedness** –निस् n. स्फीतता$^F$, स्फीति$^F$, उभार, उठाव; शब्दाम्बरपूर्णता$^F$, असारता$^F$।

**Stilton** स्टिल्'टॅन् n. Huntingdonshire के ~ नामक स्थानके नामपर बना बढ़िया किसका पनीर।

**stimie** स्टाइ'मि n. =STYMIE.

**stimulant** स्टि'म्यूलॅन्ट् १. n. प्ररोचन, उत्तेजक पदार्थ या तत्त्व या उत्तेजक खाद्य या पेय; उत्तेजक ओषधि$^F$; २. a. (चि०, श०, र० शा०)**उद्दीपक**, (कृषि०) **उत्तेजक**, उत्तेजनकारी, चेतनोत्तेजक, चेतनावर्धक (~ *medicine*); भड़कानेवाला, जोश दिलानेवाला।

**stimulate** –लेट् v. t. स्फूर्ति$^F$ देना, अनुप्राणित करना, **उत्तेजित करना**, उत्साह देना, प्रोत्साहित करना, प्राण फूँकना, चेतना$^F$ प्रदान करना, उद्दीप्त करना, उद्दीपन करना, उत्तेजक पदार्थका प्रयोग करना, उकसाना, उभाड़ना, बढ़ावा देना।

**stimulating, stimulative** –टिंग्, –'म्युलॅटिव् aa. स्फूर्तिप्रद, उत्तेजनाकारी, उद्दीपक, उत्तेजक, प्रोत्साहक, चेतनावर्द्धक, उकसानेवाला, भड़कानेवाला।

**stimulation** –ले'शॅन् n. 'उद्दीपना$^F$, (चि०) **उद्दीपन**, प्ररोचना$^F$, उत्तजन, ( ~ *fatigue*), उत्तेजना$^F$, प्रेरणा$^F$, प्रोत्साहन,संजीवनीशक्तिसंचार,उकसावा, भड़काव, उभाड़।

**stimulative** 'म्यूलॅटिव् a. =दे० STIMULATING.

**stimulator** –लेटॅर् n. उद्दीपक, उत्तेजक, उत्तेजनकर्त्ता, उकसाने या उभाड़नेवाला।

**stimulatory** –लॅटॅरि a. =STIMULATING.

**srimulus** लॅस् n. (pl. -*s*) स्फूर्तिप्रद, उत्तेजक, कार्य-प्रेरक, चेतनावर्द्धक वस्तु$^F$ (*so lethargic that no ~ affects him*); उत्तेजना$^F$, प्रोत्साहन, ( जीव०) **उद्दीपन**, (चि०) उद्दीपन, **उद्दीप्ति$^F$**, उत्तेजक प्रभाव, प्ररोचना$^F$, उकसाहट$^F$, भड़काव, उभाड़ (*under the ~ of hunger*); अंकुश, ताड़ना$^F$; (वन०) दंश, चोभा, कोंचा, काँटा; उद्दीपक, उत्तेजक, प्रवर्त्तक, स्नायुओं$^F$में गति$^F$ उत्पन्न कर देनेवाली वस्तु$^F$; (ईसा०) पादरीकी छड़ी$^F$ या डण्डेकी नोक$^F$; ~ of milking पसान;

~ attitude, ~ factor, ~ word.

**stimy** स्टाइ'मि n. & v. t. =STYMIE.

**sting** स्टिन्ग्' १. n. (कृषि०, जीव०) **दंश, डंक**; साँप आदिका विषदन्त; पौधोंका शूल या काँटा; दंशन, डंक मारनेका घाव या डंककी पीड़ा$^F$, डंक मारनेका प्रभाव या गुण; (ला०) मर्म, वेदना$^F$, क्लेश, शरीर या मनकी उग्र पीड़ा$^F$; स्फूर्ति$^F$, शक्ति$^F$; तीव्रता$^F$, तेजी$^F$ (*a jest with a ~ in it*), २. v.t. & i. (*stung*) दंशन करना, डंक मारना, काटना, डंकसे घात करना (*a bee stung him, his finger*); मनोभावोंको आहत करना, उग्र मानसिक या शारीरिक पीड़ा$^F$ उत्पन्न करना, पीड़ित करना, काटना, चुभोना, जलाना, खटकना (*pepper ~s one's tongue*); (किसीके शरीर-अवयवका) उग्र पीड़ा$^F$का अनुभव करना, दुखना, दर्द होना (*my hand ~s*); डंक होना, डंक मारने योग्य होना (*some bees do not ~*); (ग्रा०) व्यय करनेको बाध्य होना, चपत$^F$ पड़ना, खर्च मत्थे पड़ना, खर्च पड़ना, छला जाना, ठगा जाना, फँस जाना (*he was stung for a fiver*); करना ⊙; ~-nettle बिच्छू पौधा।

**stinger** –'गॅर् n. डंक मारनेवाला, उग्र पीड़ा$^F$ उत्पन्न करनेवाला आदि (क्रियागत अर्थोंमें); पीड़ाप्रद प्रहार, जोरका हाथ।

**stinginess** –'जिनिस् n. (दर्श०) **कृपणता$^F$**, कार्पण्य, कंजूसी$^F$, सूमपन।

**stinging** –स्टिन्'गिंग् १. n. दंशन, डंक मारना; २. a. दंशी, डंक मारनेवाला (~ *fly*); कटु, कड़ुआ, तीत; ~ **apparatus** (जीव०) **दंश उपकरण**।

**stingless** –ग्'लिस् a. दंशविहीन, बेडंक, बिना डंकका; विषदन्तहीन; उग्रपीड़ारहित; अतीव्र, मन्द।
**stingo** स्टिन्'गो n. (प्रा०) तेज बीयर या शराब$^F$।
**stingy** स्टिन्'जि a. कदर्य, क्षुद्र, कृपण, बद्धमुष्टि, कंजूस, सूम, मक्खीचूस, खसीस।
**stink** स्टिन्क्' १. n. पूतिगन्ध$^F$, पूति$^F$, तीव्रगन्ध$^F$, दुर्गन्ध$^F$, कुवास$^F$, बदबू$^F$; (pl. ग्रा०) रसायन, प्राकृतिक विज्ञान; २. v.t. & i. (p. *stank*, *stunk*, p.p. *stunk*) तीव्र गन्ध$^F$ छोड़ना, वास$^F$ आना, दुर्गन्ध$^F$ छोड़ना, बदबू$^F$ करना, उवासना, उबसना, गन्धाना; (ग्रा०) दुर्गन्ध$^F$ पाना, बदबू$^F$ लेना (*can ~ it a mile off*); ~-ball, ~-bomb विषाक्त गैसोंवाला बम, बदबूदार गोला; ~pot दुर्गन्धपात्र, बदबू$^F$का डब्बा, (जिसमें कोई बदबूदार चीज$^F$ रखी हो); (*~-ball* भी) कुत्सित जीव, सड़ियल आदमी, किसी व्यक्ति या वस्तु$^F$के लिए गाली$^F$; ~-trap बदबूरोक, मोहरी$^F$की बदबू$^F$ रोकनेवाला ढक्कन; ~ *of money* (ग्रा०) सम्पन्नता$^F$के लिए कुख्यात होना, धनकी दुर्गन्ध$^F$ आना, दौलत$^F$की बू$^F$ आना; ~ one *out* किसीको दुर्गन्धसे भगा देना;
~ bird, ~ bug, ~damp, ~ horn, ~ stone, ~ weed, ~ wood.
**stinkard** स्टिन्'कॅर्ड् n. असभ्य व्यक्ति, अशिष्ट व्यक्ति, गँवार आदमी, गन्दा आदमी, बदतमीज आदमी।
**stinker** स्टिन्'कॅर् n. दुर्गन्धपात्र; दुर्गन्धी, दुर्गन्ध$^F$ फैलानेवाला व्यक्ति या वस्तु$^F$; एक बदबूदार बड़ा समुद्री पक्षी; (ग्रा०) उत्तेजक, अपमानजनक, तीखा या कड़ा उत्तर, खिजानेवाला पत्र (*I wrote him a ~*)।
**stinking** –किंग् a. गर्हणीय, घृण्य, आपत्तिजनक, अप्रिय, निन्द्य, खिजाने या खटकनेवाला, नापसन्द; (विशे० पशुओं या पौधोंके नामके रूपमें प्रयुक्त) पूतिगन्धी, दुर्गन्धपूर्ण, बदबूदार (*~ weed*); ~ smut or bunt कलगेहूँ, बन्टा।
**stint** स्टिन्ट्' १. n. परिमिति$^F$, नियमन, परिसीमन, प्रयत्न और मात्रा$^F$का सीमाबन्धन, सप्लाई$^F$ या कोशिश$^F$की कमी$^F$; किसी वस्तु$^F$का नियत या निरूपित परिमाण, मर्यादा$^F$, निश्चित कार्य, कार्यकी सीमा$^F$, हद्द$^F$; कोयलेकी खान$^F$की खुली हुई सतह$^F$का क्षेत्र; SANDPIPER जातिका लाल पीठवाला रेगिस्तानी पक्षी; २. v.t. खर्व करना, सीमाबद्ध कर देना; (प्रा०) अवरुद्ध करना, उठा देना, बन्द करना, ठप्प करना, रोक देना; कम भत्तेपर रखना, कमी$^F$में रखना, भूखा रखना (~oneself or person or animal *in* food etc.); कम मात्रा$^F$में देना, मुँह बनाकर देना, खीजकर देना, थोड़ा-थोड़ा देना, कंजूसी$^F$के साथ (रसद$^F$) देना (*~ food*); *laboured without* ~ दिल खोलकर परिश्रम किया।
**stinted** –'टिड् a. परिमित, सीमित, प्रतिबन्धित, मर्यादित, नियमित, अवरुद्ध।
**stion** टिअॅन् n. (कृषि०) भेंट$^F$।
**stipe, stipes** स्टाइप्', स्टाइ'पीज् n. (वन०, जन्तुवि०) वृन्तक, उद्वृन्त, (वन०) छत्रवृन्त, डण्ठल, डण्डी$^F$।
**stipel** स्टाइ'पॅल् n. (वन०) अनुपत्रक, अनुपर्णक; अनुपत्र।
**stipellate** –लॅट् a. (वन०) अनुपर्णकयुक्त; अनुपत्रिल।
**stipend** स्टाइ'पॅन्ड् n. वृत्तिका$^F$, वृत्ति$^F$, छात्रवृत्ति$^F$, शिष्यवृत्ति$^F$, भृति$^F$, वेतन, पारिश्रमिक, निर्धारित भत्ता, वजीफा, तनखाह$^F$।
**stipendiary** स्टाइ(स्टि)पे'न्'डिॲरि n. & a. वृत्तिक, वृत्तिकाग्राही, वृत्तिभोगी, वृत्तिग्राही; वैतनिक, वेतनभोगी, वज़ीफ़ेदार, वजीफा पानेवाला (*~ nurse, student*); ~ magistrate वैतनिक दण्डनायक, वैतनिक दण्डाधिकारी, (गृहसचिव द्वारा नियुक्त बड़े नगरोंका) वृत्तिभोगी पुलिस मजिस्ट्रेट।
**stipiform, stipitiform** स्टाइ'पिफ़ॉर्म्, स्टि'पिटिफ़ॉर्म् aa. वृन्तक, छत्रवृन्त, उद्वृन्त-सदृश, डण्डी-जैसा।
**stipitate** स्टि'पिटॅट् a. वृन्तक, पुष्पवृन्तयुक्त, (वन०) छत्रवृन्ती, छत्रवृन्तीय, उद्वृन्त-सम्बन्धी, डण्डीदार, डण्डी$^F$का।
**stipple** स्टि'पॅल् १. n. उत्कीर्णन, चित्रण, रँगना, पेण्टिंग$^F$; बिन्दूत्कीर्णन; उत्कीर्ण वस्तु$^F$, चित्रित पदार्थ; चित्रित करने या रँगनेकी कूँची$^F$; २. v.t. & i. बिन्दूत्किरण करना, बिन्दी-बिन्दी नक्काशी$^F$ करना; (किसी वस्तु$^F$, पट्टी$^F$को) बिन्दुच्छादन करना, बिन्दुओंसे अंकित करना, बिन्दियाँ$^F$ बनाना (*~ engraver*)।
**stippled** –ड् a. बिन्दूत्कीर्ण, बिन्दी-बिन्दीवाला।
**stippler** –लॅर् n. बिन्दुकार, बिन्दीकार, बिन्दी-बिन्दी नक्काशी$^F$ करनेवाला।
**stippling** –लिंग् n. (चि०) विवर्णन, विवर्णता$^F$, बिन्दु-अंकन-कला$^F$, (इति०) बिन्दुचित्रण, बिन्दूत्कीर्णन, नुक्ताकारी$^F$, बिन्दी-बिन्दी नक्काशी$^F$ (*~ tool*), गुदना।
**stipula** स्टि'प्यूलॅ n. (वन०) = STIPULE.
**stipulaceous** –ले'शॅस् a. उपपर्णयुक्त, अनुपत्रयुक्त।
**stipular, stipulary, stipulate**[1] –'प्यूलॅर्, –रि, –लॅट् aa. उपपर्ण-सम्बन्धी, (वन०) अनुपत्रित, अनुपत्रीय, पर्णमूल-सम्बन्धी, डण्ठलदार, डण्डीदार (*~ flower, thorn*)।
**stipulate**[2] स्टि'प्यूलेट् v.t. & i. (*~ for*) अनुबद्ध करना, (का०) अनुबन्ध करना, समझौता करना या सौदा करना, बन्धेज करना; समझौतेकी आवश्यक शर्त$^F$पर बल देना; प्रतिज्ञा$^F$ करना, शर्त$^F$ लगाना, बदना, तय करना, ठहराना।
**stipulated** –टिड् a. अनुबद्ध, अभिसंविदित, प्रतिज्ञात, निर्दिष्ट, नियत, संकेतित, निरूपित, तय (*~ period, ~ service*)।
**stipulation**[1] –लेशॅन् n. प्रतिज्ञा$^F$, अनुबन्ध, अभिसंविदा$^F$, ठहराव, संकेत, शर्त$^F$, करार।
**stipulation**[2] n. अनुपत्र-क्रम, डण्ठलकी बनावट$^F$।
**stipulative** –'प्यूलॅटिव् a. -निरूपित; ~ definition (दर्श०) स्वनिर्दिष्ट परिभाषा$^F$।
**stipulator** स्टि'प्यूलेटॅर् n. अनुबन्धक, प्रतिज्ञा$^F$ करनेवाला, शर्त$^F$ करनेवाला, करार करनेवाला।

**stipule** स्टि'प्यूल् n. (वन०) अनुपत्र, पत्रमूल, पर्णमूल, डण्ठल, डण्डी^F।

**stipuliform** –'लिफ़ॉर्म् a. अनुपत्राकार, अनुपत्रवत्।

**stir**[1] स्टर्' १. n. संक्षोभ, विक्षोभ, क्षोभ, उत्तेजना^F, घबराहट^F; विप्लव, उपद्रव, आन्दोलन, हलचल^F, गड़बड़ी^F, चहल-पहल^F, दौड़धूप^F, सनसनी^F, हड़बड़ी^F, खलबली^F, हुल्लड़, उधेड़बुन^F, हंगामा (*full of ~ and movement*); हल्की-सी मोड़^F; (रसा०) **विलोड़न**, आलोड़न, विचालन, मन्थन, गति^F, हरकत^F (*give the fire a ~*); २. v.t. & i. आलोड़ित करना, विचालित करना, चालित करना, गतिशील करना या होना, गति^F देना, चलाना, हिलाना, चलना, हिलना, सरकना, डोलना, हरकत देना (*sit without ~ring a foot, leg,* etc.); प्रोत्साहित करना, अनुप्राणित करना, आन्दोलित करना, प्राण फूँकना, जागृत करना, प्रेरित करना, उठाना; (रसा०) **क्षोभन करना**, उकसाना, भड़काना, जान^F फूँकना (*~ up strife*); ~ one's *blood* उत्साहित करना, झकझोरना, उठाना, जोश दिलाना, भड़काना, उभारना; ~ one's *wrath, bile,* etc. क्रुद्ध करना, क्रोध भड़काना, उकसा देना या गुस्सा पैदा करना; ~ *up* उत्तेजित करना, हिला देना, चलाना, फेंटना, एकमेल करना; ~ *your stumps* (बोल०) शीघ्रता^F करना, जल्दी करना, जल्दी-जल्दी चलना।

**stir**[2] n. (ग्रा०) बन्दीगृह, कारागार, कैदखाना, जेल^F।

**stirk** स्टर्क्' n. (बोल०) वर्षभरका बछड़ा या बछेड़ा।

**stirless** स्टर्'लिस् a. निश्चल, स्थिर, गतिहीन, अचंचल।

**stirps** स्टर्प्स' n. (कानून) जनक, पुरखा; (प्राणिवि०) उपकुल।

**stirrer** स्ट'रर् n. चालक, विचालक, (रसा०, भौ०) **विलोडक**, चलानेवाला, हिलाने-डुलानेवाला; उत्तेजक, प्रोत्साहक, उकसाने या भड़कानेवाला।

**stirring** –रिंग् १. n. विचालन, (रसा०) **विलोडन** (*~ rod*); २. a. प्रक्षोभी, स्फूर्त, स्फूर्तिमय, फुर्तीला; उद्दीपक, स्फूर्तिदायक, उकसानेवाला;
~ apparatus, ~ device, ~ machine, ~ rod.

**stirrup** स्टि'रप् n. पादधारणी^F, पदाधान, **रकाब**^F; (नौवि०) पालको खोलने-लपेटनेमें काम आनेवाली छेदयुक्त रस्सी^F; (स्था०, यन्त्र०) **छल्ला**; ~ *bone* (चि०) वलयक, पदाधानास्थि^F; ~-cup सवारको दिया गया प्याला; ~-iron बिना चमड़ेकी रकाब^F; ~-leather रकाब लगानेका चमड़ा, रकाबका तस्मा।

**stitch*** स्टिच्' १. n. तीव्र (पार्श्व) शूल, सूचीवेधनसम तीव्र पीड़ा^F, (बगल^Fका) जोरका दर्द; सीवन, तोपा, तुरपा, टाँका*, बखिया^F (*if one ~ gives the rest will*); टाँका लगाने या सिलाई^F आदिका ढंग (*am learning a new ~*); २. v.t. & i. सीवाकरण करना, प्रसीवन करना, सिलाई^F करना, सीना, टाँका लगाना, तुरपना, बखिया^F करना; *a ~ in time saves nine* वक्तका एक टाँका बेवक्तके सौ टाँकोंसे बढ़कर है; *drop a ~* (कसीदाकारीमें) एक टाँका छोड़ देना; *has not a dry ~ on him* सिरसे पैरतक भींगा हुआ है; ~ *up* फिरसे सी देना, फटे कपड़ेकी मरम्मत करना।

**stitcher** –'चर् n. सीवक, प्रसीवक, सिलाई^F करनेवाला, टाँका लगानेवाला, सीवायन्त्र।

**stitchery** –रि n. सीवन, प्रसीवन, सिलाई^Fका काम, सुई^Fका काम।

**stitching** n. सीवन, प्रसीवन, सिलाई^F, टाँका लगाना (*~ machine*)।

**stithy** स्टि'दि n. (प्रा० एवं का०) लुहारखाना, लुहारकी भट्ठी^F या दुकान^F; निहाई^F, अहरन।

**stiver** स्टाइ'वर् n. छोटेसे छोटा सिक्का, मुद्रा^F-विशेष।

**Stn.** Station.

**S.T.O.** Sales Tax Officer; Sub-Treasury Officer.

**stoat**[1] स्टोट्' n. बभ्रुसुति^F, नेवलेकी जाति^Fका जन्तु।

**stoat**[2] v.t. (फटे कपड़े या उसकी कोरको) गफ करके सीना (ताकि उसके टाँके दिखाई न दें)।

**stochastic** स्टकैस्'टिक् a. (सांख्य०) **यादृच्छिक** (*~ progress*), T.।

**stock** स्टॉक्' १. n. वाणिज्य-वस्तु^F, (वाणि०, अर्थ०) **स्टॉक**, (व्यापार या व्यवसाय आदिकी) सामग्री^F, **सामान, माल**, (अर्थ०, वाणि०) **शेष माल**; (मिलों^F, फैक्टरियों^Fका) कच्चा माल; संचय, संग्रह, कोष, स्कन्ध, (अर्थ०) भण्डार; मूल, मूलधन; (जीव०) वंशमूल, वंशस्रोत, कुलोद्गम, गोत्र, वंश, कुल, कुटुम्ब, परिवार, नस्ल^F; (कृषि०) **पशुधन**, ढोर-डंगर (*~ breeding*); हत्था, दस्ता, मूठ^F, मुठिया^F (किसी औजार या मशीन^Fकी); (कृषि०) **मूलवृन्त, स्कन्ध**, कुन्दा, (कृषि०) **धड़**, तना, प्रकाण्ड, **काण्ड**, डण्डी^F, वृक्षका ठूँठ; सुगन्धित फूलोंवाला पौधा; (pl. इति०) काठ, लकड़ी^Fकी टिकठी^F या शिकंजा (जिसमें अपराधियोंको पाँव फँसाकर बैठाये रखा जाता था); चमड़ेकी चौड़ी कड़ी पट्टी^F; (pl.) स्थाणु, थूनी^F; वल्ली^F, बनते समय जहाजको ऊपर उठाये रखनेवाले शहतीर; भट्ठी^Fमें पकायी हुई बहुत ही बढ़िया ईंट^F, बड़े आवाँमें पकायी हुई ईंट^F (*malm ~*); (वित्त) राष्ट्रऋण, सरकारी ऋण या उधार (*has money, £ 50,000, in the ~s*); निधि^F, अंशपूँजी^F, संचित राशि^F, कम्पनी^F या कारपोरेशनका मूलधन; (गुण०) संचित, तैयार पड़ा हुआ, जमा (*~ argument, poke*); (pl.) (कृषि०) **अरगड़ा**; (परि०) **पीठिका**^F, **जागबान**; २. v.t. & i. (बन्दूक^F आदिमें) कुन्दा लगाना, दस्ता लगाना; (इति०) काठमें पाँव फँसा देना; (दुकान^Fमें) सम्भरण करना, सामान भरना; संचय करना, संचित करना, जमा करना, बटोरना, जोड़ना, आवश्यक सामग्री^F जुटाना (*a well-~ed larder, library,* etc.) (पशुशाला^Fमें) पशु तथा सामान आदि देना, भण्डार या गोदाममें सामग्री^F रखना (*we do not ~ the out*

*sizes*); घास[F] उगाना, भूमि[F] में फसल[F] पैदा करना, चारेसे भर देना या छा देना; closing ~ (वाणि०) इतिशेष-माल, रहतिया; opening ~ (वाणि०) अथ शेष-माल; fat ~ खाद्य मांसके लिए वध करने योग्य पशु; ~-breeder (कृषि०) पशुधन प्रजनक, पशुपालक, अवि-पाल, मवेशी पालनेवाला; ~broker स्कन्धमध्यग, कम्पनी[F] के हिस्सोंका दलाल, शेयरदलाल, स्टॉकदलाल; ~broking स्कन्ध-क्रयविक्रय, स्टॉकदलाली[F]; ~character रूढ़पात्र; ~ company स्कन्ध-मण्डली[F], थियेटर आदि चलानेके लिए अर्द्धस्थायी प्रमण्डल या कम्पनी[F]; ~dove तरुकपोतक, यूरोपीय जंगली कबूतर; ~ exchange, ~-market ⊙ (विधा०) श्रेष्ठि-चत्वर, स्कन्धविपणि[F], कम्पनी[F] के हिस्सों (शेयरों) के क्रय-विक्रयका स्थान, (वाणि०) शेयर बाजार, ऋणपत्रकी सट्टेबाजी[F] का स्थान, सर्राफा, स्टॉक एक्सचेंज; (अर्थ०) फाटका; ~-farmer पशुपालक, मवेशी पालनेवाला; ~fish सूखी काड जाति[F] की मछली[F]; ~-holder स्कन्धभागी, स्कन्धधारी, हिस्सेदार, शेयर-होल्डर; माल रखनेवाला, (अर्थ०) स्टाकधारी, स्टाकधारक; ~-in-trade किसी व्यवसायकी आवश्यक सामग्री[F], माल, सामान; (वाणि०, अर्थ०) बिक्री[F] का माल, माल पोटे; पण्यस्कन्ध; (ला०) धन, पूँजी[F] (*the politician's ~-in-trade of a dozen catchwords*); ~ jobber स्टॉकका सट्टा खेलनेवाला, सर्राफ; स्कन्ध-वणिक, कम्पनी[F] के हिस्सों (शेयरों) का क्रय-विक्रय करनेवाला व्यक्ति, स्टॉकदलाल; ~jobbing कम्पनी[F] के पत्रोंका क्रय-विक्रय, स्टॉकका सट्टा; स्टॉकदलाली[F]; ~list स्कन्धसूची[F], सर्राफेके भावोंकी फिहरिस्त[F], स्टॉकमूल्यसूची[F]; ~man स्कन्धक; (आस्ट्रेलिया) पशुपाल, पशुधनपाल, पशुशाला[F] का कर्मचारी, मवेशियोंकी देखभाल[F] करनेवाला; ~-market स्कन्ध-विपणि[F], सर्राफा[F] या सर्राफेका बाजार, स्टॉक एक्सचेंज; ~-pot हड्डियों[F] का शोरवा रखनेका बर्तन; ~rider (आस्ट्रेलिया) भेड़ों[F] के खुले बाड़ेका चरवाहा; ~-still निश्चल, स्थिर, शान्त, मूर्तिवत्, अटल; ~s and stones निर्जीव वस्तुएँ[F], बेजान चीजें[F]; आलसी व्यक्ति; ~ subway (परि०) पशु-गलियारा; ~-taking स्कन्धमूल्यन, सामग्री-अन्वीक्षण, माल-पड़ताल[F], माल जाँचना, स्टाक लेना, मालकी सामयिक परीक्षा[F] या पड़ताल[F] या हिसाब; ~yard पशुओंका बाड़ा; *buy, hold,* ~ हिस्सेका मालिक होना, स्टॉककी पूँजी[F] पर ब्याज लेनेका अधिकार होना, स्टॉक खरीदना; *comes of a good* ~ उत्तम परिवारमें उत्पन्न हुआ है, अच्छे खानदानका है; *have in* ~ तैयार रखना, भण्डारमें भरना; *is on the S~ Exchange* लन्दनके स्टॉक एक्सचेंजका सदस्य; *on the ~s* (जहाज) निर्माणाधीन, निर्माण-स्थिति[F] में, बनता हुआ; *~ up* कुन्दे लगाना; *take* ~ स्कन्ध या स्टॉककी जाँच[F] करना; *take ~ in* (ला०) किसी कार्य या वस्तु[F] से अपना सम्बन्ध जोड़ना; *take ~ of* (ला०) किसी वस्तु[F] के चरित्र या गुण आदिका अनुमान करनेके लिए जाँचना, परखना; विश्वास करना, इत्मीनान करना ⊙;

~ account, ~ article, ~ ballance, ~ ~ bill, board, ~ book, ~ breeding, ~ brush, ~ certificate, ~ character, ~ control, ~ depot, ~-feeder, ~ figure, ~ head, ~ house, ~ inspection, ~-keeper, ~ ledger, ~ limit, ~ list, ~-map, ~-mapping details, ~ mixture, ~ mortgage, ~ note, ~-owner, ~ piles, ~-piling, ~ position, ~ proof, ~ rail, ~ rates, ~ receipt, ~ register, ~ return, ~ room, ~ section, ~ seed, ~ shot, ~ situation, solution, ~ ~ supervisor, ~ taking, ~ valuation, ~ verification, ~ verifier, ~ warrant.

**stockade** स्टॅकेड्' १. n. बाड़ा, आड़[F], लकड़कोट, मोर्चा, सीधी खड़ी लकड़ियों[F] का बना हुआ घेरा; २. v.t. लकड़ियाँ[F] गाड़कर आड़[F] बनाना, घेरा बनाना, मोर्चा खड़ा करना।

**stocked** ⊙ स्टॉक्ड्' a. सम्भृत, संचित।

**stockholm tar** स्टॉक्'होम् टार् n. एक गोंददार तारकोल, (परि०) स्टाकहोम तारकोल।

**stockiness** स्टॉ'किनिस् n. हृष्टपुष्टता[F], गठीलापन।

**stockinet, -nette** स्टॉ'किनेट्, -नेट् n. बनियान[F] आदिके लिए प्रयुक्त लचीला कपड़ा; छोटा कुन्दा, स्टाकीनेट।

**stocking**[1] स्टॉ'किङ् n. पादत्र, पादावरण, लम्बा मोजा, बड़ी जुराब[F] (*~ frame, machine*); elastic ~ मोजेकी भाँतिका शल्यचिकित्सकका यन्त्र; white ~ घोड़ेकी टाँग[F] का निचला सफेद भाग; ~-feet जूते उतारकर ली गयी ऊँचाई[F] फुटोंमें।

**stocking**[2] n. संचयन, (जीव०) संग्रहण, (वाणि०) माल इकट्ठा करना।

**stockinger** स्टॉ'किंगर् n. मोजे बुननेवाला।

**stockingless** –ग्'लिस् a. बिना मोजेके।

**stockish** स्टॉ'किश् a मूढ़, मूर्ख, अशिष्ट, असभ्य, गँवार, उजड्ड, बुद्धू, बदतमीज।

**stockishness** –निस् n. मूढ़ता[F], मूर्खता[F], गँवारपन।

**stockist** स्टॉ'किस्ट् n. स्कन्धभागी, स्कन्धधारी, भांडारी, माल भरनेवाला, स्टॉकिस्ट।

**stockless** –क्'लिस् a. स्कन्धहीन, स्कन्धरहित, बिना ठूँठका, बेकुन्दा, बिना मुठिया[F] या दस्तेका।

**stocky, stuggy** –कि, स्ट'गि aa. (बोल०) हृष्टपुष्ट, स्थूल, नाटा और सुगठित शरीरवाला; (वन० तथा जन्तु-वि०), गठीला (*~ plant*)।

**stodge** स्टाज्' १. n. (स्कूली ग्रा०) गरिष्ठ भोजन; भोज, भरपेट भोजन, दावत[F]; भुक्खड़, पेटू, खानेवाला; २. v.t. & i. भकोसना, भुक्खड़की भाँति खाना।

**stodginess** स्टॉ'जिनिस् n. अपच्यता[F], गरिष्ठता[F]; परिपूर्णता[F], ठसाठसपन; नीरसता[F], तथ्यपूर्णता[F]।

**stodgy** –जि a. अपाच्य, गरिष्ठ (भोजन); परिपूर्ण, भरपूर, भरा हुआ, फूला हुआ (थैला, बटुआ आदि); तथ्य-पूर्ण, नीरस, अत्यधिक तथ्यों या सूचनाओं^F से भरपूर (पुस्तक^F, शैली^F आदि)।

**stoep** स्टूप्' n. बरामदा, ओसारा, वरण्डा।

**stogy** ⊙, **-gie** स्टो'गि, -गि n. एक प्रकारका भारी जूता या बूट; लम्बा खराब ढंगका सिगरेट।

**stoic¹** स्टो'इक् n. निर्लिप्त, निःसंग, निस्पृह, जितेन्द्रिय, उदासीन, विषयविरागी, समबुद्धि, स्थितप्रज्ञ, आत्मसंयमी, उदासी, साधक या तपस्वी (~ *philosopher, doctrines*); ३०८ ई० पू० एथेंसमें जीनो (Zeno) द्वारा संस्थापित सम्प्रदायका दार्शनिक।

**stoic²**, **stoical** –कॅल् a. जितेन्द्रिय, निःसंग, निस्पृह, विषयविरागी, समबुद्धि, उदासीन, उदासी; स्टोइक-सम्बन्धी।

**stoichiology** स्टाइकिऑ'लॅजि a. (चि०) ऊतिकोशा-विज्ञान, शरीरतन्तुशास्त्र, देहतत्त्वविज्ञान।

**stoichiometry** –मि'ट्रि n. (रसा०) तत्त्वयोगमिति^F, देहतत्त्वमिति^F, शरीरतन्तुमापन।

**stoicism** स्टो'इसिज़्म् n. तितिक्षावाद, उदासीनतावाद, निस्पृहता^F, वैराग्य, इन्द्रियजय, आत्मसंयम, समत्व, संन्यासवृत्ति^F, सम-बुद्धि^F, स्थितप्रज्ञा^F, उदासीनता^F; स्टोइकवाद।

**stoke** स्टोक्' v.t. & i. (इंजिनकी) भट्ठी^Fमें कोयला डालना, कोयला झोंकना; (भट्ठी^Fको) ईंधन द्वारा उद्दीपित करना, प्रज्वलित करना, प्रचण्ड करना, भड़काना, ईंधन या कोयला आदि झोंककर जलाये रखना; (ला०; बोल०) भकोसना, भखना, जल्दी-जल्दी निगलना; ~hole, ~hold अंगारकक्ष, (नौवि०) भट्ठीघर, भट्ठी^Fका कमरा (जिसमें स्टीमरकी आग जलती रहती है)।

**stoker** स्टो'कॅर् n. आंगारिक, आगवाला, इन्धनदाता, भट्ठी^Fमें कोयला झोंकनेवाला, T.।

**stoking** –किंग् n. (नौवि०, यन्त्र०) कोयला झोंकना।

**stole¹** स्टोल्' n. उत्तरीय वस्त्र विशेष, ईसाई धार्मिकोंकी पोशाक^F, गर्दन^Fके पिछले भागसे कन्धेपर और नीचे घुटनों तक लटकती हुई रेशम^F या किसी दूसरे कपड़ेकी पट्टी^F; (रोम०, पुरा०) प्राचीन रोमन महिला^Fका ऊपर ओढ़नेका चोगा, लबादा।

**stole²** STEAL का भूतकालिक रूप।

**stole³** n. = STOLON.

**stolen** STEAL का भू० कृ०।

**stolid** स्टॉ'लिड् a. निर्बोध, दुराग्रही, हठी, निष्ठुर, कठोर, निरावेग, नीरस, निर्जीव, स्फूर्तिहीन, उत्साहहीन, अरसिक, अभावुक, हृदयहीन, निष्क्रिय, अचेत, जड़, आलसी, सुस्त, ठस, जिद्दी, भोंदू, अल्हड़।

**stolidity** स्टॅलि'डिटि n. निर्बोधता^F, निष्ठुरता^F, कठोरता^F, हठीपन, नीरसता^F, निर्जीवता^F, अरसिकता^F, हृदयहीनता^F, निष्क्रियता^F, मट्ठरपन, भोंदूपन, अल्हड़पन।

**stolidness** स्टॉ'लिड्-निॅस n. = STOLIDITY.

**stolon**, **stole** स्टो'लॉन्, स्टोल्' n. भूमि^Fके नीचे उगनेवाली सेवार^Fकी पत्तियोंसहित बेल^F, विरोह, (वन०, कृषि०) विरोहक, पेड़की बड़ी झुकी हुई शाखा^F; (जन्तुवि०) जड़^Fकी भाँति फैली हुई वस्तु^F, T.।

**stolonate**, **stoloniferous** –लॅनॅट्, –नि'फ़ॅरॅस् aa. विरोहयुक्त, विरोहसम्बन्धी, शाखावाला।

**stoma** स्टो'मॅ n. पर्णमुख; श्वास-रन्ध्र, (वन०, कृषि०) रन्ध्र, वदन, मुख, मुँह, T.।

**stomach*** स्ट'मॅक् १. n. पाकस्थली^F, (जीव०, चि०) जठर*, (जीव०, चि०, श०र०शा०, कृषि०) आमाशय, मेदा*; (शिथिलतः) उदर, पेट; (कुछ पशुओंमें) अनेक आमाशयोंमेंसे एक; क्षुधा^F, भूख^F; प्रवृत्ति^F, उत्साह, तत्परता^F, रुचि^F, चाह^F, शौक, हिम्मत^F, दम (*had no ~ for the fight*); दर्प, औद्धत्य; २. v.t. खानेमें स्वादिष्ट लगना, अच्छा लगना, स्वादसे खाना, गले उतारना; (ला०) (अपमान आदिका) सहन करना, बरदाश्त करना (*can not ~ it*); coat of the ~ आमाशयका आमयुक्त अन्तरावरक, मेदेकी भीतरी झिल्ली^F; high ~ दर्प, औद्धत्य, घमण्ड, गरूर; pit of the ~ आमाशय खात; proud ~ दर्प, अभिमान, घमण्ड, अकड़; ~-ache उदरशूल, पेटका दर्द; ~-pump आमाशयको खाली करनेका पम्प, स्टमक पम्प; *what a ~ he has got!* उसकी कितनी बड़ी तोंद^F है;

~ bed, ~ cancer, ~ digestion, ~-formed, ~-poison, ~ preparation, ~-shaped, ~-sick, ~ tooth, ~ ulcer, ~-weary, ~-worn.

**stomachal** –कॅल् a. आमाशय-सम्बन्धी, मेदेका।

**stomacher** स्ट'मॅचॅर् n. स्तनावरण, १५वीं से १७वीं सदी^Fमें स्त्रियों^Fकी चोली^F, अँगिया^F।

**stomachful** स्ट'मॅक्-फ़ुल् n. पेटभर।

**stomachic** –मै'किक् १. n. पाचक या क्षुधावर्द्धक ओषधि^F; २. a. जाठर, आमाशय-सम्बन्धी; क्षुधावर्द्धक, अग्निवर्द्धक, पाचनशक्तिवर्द्धक, पाचक, भूख^F बढ़ानेवाला।

**stomachless** –मॅक्लि'स् a. आमाशयहीन; क्षुधाहीन, बिना भूखके; स्वादहीन; स्फूर्तिहीन, उत्साहहीन।

**stomata** स्टॅमे'टॅ n. (कृषि०, वन०) रन्ध्र, T.।

**stomatal** –टॅल् a. (वन०) रन्ध्री;

~ apparatus, ~ frequency, ~ index, ~ movement, ~ slit, ~ transpiration.

**stomatitis** स्टॉमॅटाइ'टिस n. (कृषि०, चि०) मुख-शोथ, मुखार्ति^F।

**stomato-** मुख- (~*gastric*)।

**stomatology** स्टॉमॅटॉ'लॅजि n. (चि०) मुखरोग विज्ञान, मुखविज्ञान।

**stomium** ⊙ स्टोमिॲम् n. (वन०) स्फुटन मुख; मुख, वदन, मुँह, T.।

**stone*** स्टोन्' १. n. अश्म, शिला^F, (वन०) प्रस्तर, पाषाण, कंकड़, पत्थर*, बटइया^F, गिट्टी^F, ढेला, पत्थरका टुकड़ा (*built of great ~s*); (प्रायः *precious ~*) रत्न, बहुमूल्य पत्थर, मणि, जवाहर आदि (*no ~ in it worth less than £ 100*); भवन-निर्माण आदिकी

सामग्री^F^के रूपमें प्रयुक्त शिला^F^ या पत्थर, संग (*built of~*); (निदान०) कड़ेपनमें पत्थरके समान मूत्राशयादिमें बननेवाली कोई वस्तु^F^, अश्मरी^F^, पथरी^F^; (वन०) अष्ठि^F^, अष्ठीला, फलोंकी (वन०) गुठली^F^, अंगूरका बीज; अण्डकोष; करका, उपल, बनौरी^F^, ओला, ओलेकी पथरी^F^ (*hailstorm with ~s as big as marbles*); चौदह पौण्डका भार, मछली^F^की ८ पौण्डकी, पनीरकी १६ पौण्डकी तौल^F^, स्टोन (*~ of meat* etc.) २. v.t. पत्थर जड़ना या बैठाना, पत्थर जमाना; पथरियाना, पत्थर मार-मारकर मार डालना(*~ to death*);(फलकी) गुठलियाँ^F^ निकालना; ३. a. प्रस्तरनिर्मित, पत्थरका बना; ~ age पाषाण युग, पाषाण-काल; ~ apple बिल्व; artificial ~ सीमेण्टी पत्थर, कंकरीट; ~ bow (इति०) गुलेल^F^; ~-blind सम्पूर्ण अन्ध, निपट अन्धा, बिल्कुल अन्धा; ~-cast पत्थर फेंके जानेकी दूरी^F^; ~-cold प्रस्तरवत् शीतल, बिल्कुल ठण्डा; ~crop शैलरुहा^F^, चट्टान^F^ या दीवाल^F^पर उगनेवाला पौधा, पत्थरबेल; ~-dead पूर्णतः मृत, बिलकुल मुर्दा, बिलकुल ठण्डा; ~-deaf नितान्त बधिर, बिलकुल बहरा; ~-fly अश्मपतंग, प्रस्तरकीट, पत्थरोंके नीचे पाया जानेवाला एक कीड़ा; ~-fruit अष्ठिफल, (कृषि०) गुठली^F^वाले फल, गुठलीदार फल (बेर आदि); ~-horse (प्रा०) बीजाश्व, साँड़ घोड़ा (अर्थात् जो बधिया न किया जाय); ~man समाधि^F^के आकारमें पत्थरोंका ढेर; ~-mason राजमिस्त्री, प्रस्तर-गृह-निर्माता, पत्थरोंके भवन बनानेवाला; ~-oil मट्टी^F^का तेल; ~-pine अष्ठिसरल, दक्षिणी अफ्रीकाका देवदार-विशेष; ~wall v.t. & i. पार्लियामेण्ट^F^की कार्यवाहियों^F^में बाधा^F^ डालना, रुकावट^F^ डालना; क्रिकेटमें रुकावटी बल्लेबाजी^F^ करना (जिसमें हिट^F^ जरा भी न लगानी पड़े); ~ware प्रस्तरपात्र, पत्थरचीनी^F^के बर्तन; ~ weed पुरुसन्धि^F^; ~wort मूलाश्म, पत्थरचट्टा पौधा; *break ~s* सड़क^F^ कूटनेका काम करना, पत्थर तोड़कर पेट भरना अर्थात् बहुत ही निर्धन हो जाना; *cast, throw, ~s* or *a ~ at* (ग्रा०) ढेले बरसाना, पत्थर मारना; (ला०) दोषारोपण करना, अपराध लगाना, चरित्रपर लांछन लगाना, इल्जाम लगाना; *give a ~ and a beating to*(मूल० घुड़दौड़^F^का ग्रा०) आसानी^F^से मार ले जाना, पछाड़ देना, आगे बढ़ जाना या निकल जाना; *give a ~ for bread* सहायता^F^के बहाने हँसी^F^ उड़ाना, भिक्षा^F^में पत्थर देना; *harden into ~* पथराना, पत्थर बनाना या बनना; पाषाणहृदय बनाना या बनना; *leave no ~ unturned* प्रत्येक सम्भव साधनकी परीक्षा^F^ कर लेना, कोई कोशिश^F^ उठा न रखना, अपने सब उपाय कर देखना; *mark with a white ~* आमोद-प्रमोदका दिन स्थिर करना या समझना; *those who live in glasshouses should not throw~s* सूप बोले तो बोले छलनी क्या बोले जिसमें हजार छेद;

~-arched, ~ axe, ~ bird, ~ black, ~ boat, ~ bramble, ~-breaking, ~-bruise, ~canal, ~ cell, ~ celt, ~ chat, ~ circle, ~ collar, ~-covered, ~-cutter, ~ drain, ~ drill, ~-eyed, ~-falcon, ~ fish, ~ flag, ~ flagging, ~ gall, ~ garland, ~ ginger beer bottle, ~ green, ~ grey, ~ grinding, ~ grinding mill, ~ head, ~-hearted, ~ idol, ~-implements, ~ inscription, ~-liver, ~-marten, ~ masonary, ~ metal, ~ money, ~ nets, ~-pitching, ~-plover, ~ polygons, ~ pumice, ~ quarry, ~ rings, ~ river, ~-roller, ~ ~ root, ~ shot, ~ware, ~ware acid funnel, ~ware acid jug, ~ware bottle, ~ware funnel, ~ware jar, ~-ware pipe, ~ waste, ~work, ~ yard.

**stoned** –ड्' a. प्रस्तरयुक्त, पत्थरका; गुठलीदार।

**stoneless** –न्'लिस् a. प्रस्तरहीन, बिना पत्थरका; बिना गुठली^F^का।

**stoner** –नर्' n. प्रस्तर-क्षेप्ता, पत्थर फेंकनेवाला।

**stoniness** –निनिस् n. प्रस्तरपूर्णता^F^, पथरीलापन; प्रस्तरबहुलता^F^, प्रस्तरमयता^F^, पाषाणाच्छन्नता^F^, पथरीलापन; निर्दयता^F^, स्थिरता^F^, कठोरता^F^, कड़ापन।

**stony** –नि १. n. प्रस्तरावृत, प्रस्तरमय, प्रस्तराकीर्ण, प्रस्तरबहुल, उपलसंकुल, प्रस्तर या पाषाण निर्मित, पाषाणयुक्त, (प्रा० भू०) आश्मिक (*~ meteorite*), पाषाणाच्छन्न, पत्थरोंभरा, पत्थरका, पथरीला, पत्थरोंसे ढँका हुआ; स्थिर, अचल, अडिग, प्रस्तरवत्, कड़ा, पथराया हुआ, पत्थरकी भाँति; निष्ठुर, कठोर, निर्दय, हठी; कट्टर; (वन०) अष्ठिल, गुठलीदार; २. adv. पूर्णरूपेण, पूरी तरह, बिल्कुल; ~-hearted a. निष्ठुर, निर्मम, वज्रहृदय, कठोर हृदय; ~ layer (वन०) वज्र परत^F^।

**stooge** स्टूज्' १. n. विमानशिक्षार्थी, उड़ना सीखनेवाला व्यक्ति; प्रतिनिधि; उपहास्य वस्तु^F^ या व्यक्ति, हँसी^F^का पात्र ⊙; २. v.t. इधर-उधर या चारों ओर घूमना।

**stook**[1] स्टुक्' n. गट्ठर, बोझ।

**stook**[2] v.t. गट्ठर बाँधना, बोझ बाँधना।

**stool** स्टूल्' १. n. काष्ठासन, पीठ, तिपाई^F^, नीची बेंच^F^, चौकी^F^, पीढ़ा, मोढ़ा, मचिया^F^, टेक^F^, स्टूल, (स्था०) खिड़की^F^के नीचेकी चौखट^F^; (चि०) मलजीवाणु (*~ culture*); खुड्डी^F^, मलत्याग करनेका स्थान; उच्चार, विष्ठा, (चि०) पुरीष, मल, पाखाना, टट्टी^F^, (*go to ~*); (कृषि०) मूलपादप, मूढ़, पौधेकी जड़^F^ या ठूँठ (जिससे कल्ले फूटते हैं); अड्डा, लकड़ी^F^का टुकड़ा (जिसपर एक चिड़िया^F^ इसलिए टाँग देते हैं ताकि दूसरी चिड़ियाँ^F^ आकर फँस जायँ); २. v.t. (प्रा०) मलत्याग करना, टट्टी^F^ जाना, पाखाना करना या होना; जड़^F^से ही टहनियाँ^F^ या कल्ले निकालना; ~ ball क्रिकेटकी तरहका एक पुराना खेल; ~ examination (चि०) मल-परीक्षा^F^; ~ of repentance पश्चात्तापका स्थान;

*fall between two ~s* साँप-छछूँदर^F की गति^F होना, दुविधा^F में पड़ना।

**stooling** –लिंग् n. (कृषि०) प्ररोह निकलना।

**stoop**[1] स्टूप् १. n. नति^F, नमन, झुकाव, कन्धोंको या शरीरको झुकाकर चलनेका स्वभाव; (प्रा०) बाजका झपट्टा, झपट^F, झपेट^F; २. v.t. & i. अपना सिर और कन्धे झुकाकर चलना; अवनत होना, नमन करना, मस्तक झुकाना, झुकना, सिर नवाना; (ला०) अपनेको नीचा या क्षुद्र बनाना, किसी कामके लिए गौरवको छोड़ना, अपनी मर्यादा^F से नीचेका काम करना, किसी ओछे कामपर उतर आना; (पीपेको) आगेकी ओर झुका देना या टेढ़ा करना; (बाज आदिका, परि०; प्रा०, का०) झपटना, झपट्टा मारना, टूट पड़ना, गिरना; front ~⊙ अगली सीढ़ियाँ^F, ~ *to conquer* अपनेको हीन बनाकर दूसरेपर विजय^F प्राप्त करना, दबकर या झुककर काम निकाल लेना।

**Stoop**[2] n. (यन्त्र०) (घरके सामनेका खुला) चबूतरा, घड़ा।

**stoop**[3] n. जलपात्र, गंगाझारी^F, लोटा।

**stooping** स्टू'पिंग् १. n. नति^F, नमन, अवनमन, झुकाव; २. a. नत, प्रवण, नतांग झुकनेवाला।

**stoor**[1] स्टुअॅर्' n. आक्रमण, युद्ध, लड़ाई^F; जनसम्मर्द, भीड़-भड़क्का^F, कोलाहल, खलभल^F, हलचल^F; धूलि^F, धूल^F।

**stoor**[2] v.t. & i. उत्तेजित करना, उत्साहित करना; पात्रान्तरित करना, उँडेलना; बादल बनना, बादल बनकर उड़ जाना।

**stoor**[3] a. (प्रा०) = STOUR[2].

**stop-** रोध-, रोधन- (*~cock, ~-collar, ~-cylinder, ~-drill, ~-gap, ~-order, ~ plate, ~-press, ~-valve, ~-volley, ~-watch*)।

**stop**[1] स्टॉप् n. रोधन, अवरोधन, स्तम्भ, विष्टम्भ, रोध, प्रतिबन्ध, नियन्त्रण, **निरोध, विराम,** बन्धन, बाधा^F, स्थिति^F, ठहराव, **रोक^F**, अटकाव, रुकावट^F; अड़ाव, बन्दिश^F (*put a ~ to*); (परि०) **स्थाम;** विराम-चिह्न; विच्छेद, निवृत्ति^F, विश्रान्ति^F; यति; (संगी०) वाद्ययन्त्रमें तारको दबानेके कारण स्वरारोहमें परिवर्तन, (अरगन बाजेमें) विधान, संछद, एक ही प्रकारके नलोंके परदे (जो कि बाजेकी छोटी खूँटी^F से चलाये जाते हैं); (ला०) (विशेष प्रभाव डालनेके लिए प्रयुक्त) एक विशेष प्रकारकी भाषण-पद्धति^F, बोलनेका खास ढंग, वाग्भंगिमा^F, लहजा (*can put on* or *pull out the pathetic, blustering, virtuous*, etc. *~ at will*); खूँटा, खूँटी^F, आड़^F; (प्रकाश०, फोटो०) व्यवधि^F डायफ्राम; (ध्वनि०) स्पर्श; (नौवि०) मस्तूलके निचले सिरेका आगे निकला हुआ भाग; बाँधनेके काम आनेवाली रस्सी^F या डोरी^F; full ~ पूर्ण विराम; ~cock शिखिपिधा^F, वृत्त रोधनी^F; (रसा०, यन्त्र०) **रोधनी^F, रोक टोंटी^F**; पानीकी टोंटी^F, ~ consonant स्पर्श (वर्ण); ~gap स्थानापन्न, अस्थायी प्रबन्ध, सामयिक उपाय; ~gap relief काम-चलाऊ सहायक; कामचलाऊ सहायता; ~ over मध्य विश्राम; ~-press (छपाई^F आरम्भ हो जानेके पश्चात् पत्रमें सम्मिलित किये गये) देरके समाचार, छपते-छपते; ~-watch विराम घड़ी^F (जिसे स्वेच्छापूर्वक बन्द कर सकते और चला सकते हैं); ~-watch work समयपरक कार्य; (अर्थ०) **कालनिष्ठ कार्य, घड़ी^F की सुइयों^F पर होनेवाला काम;**

~ advice, ~block, ~board, ~ booking, ~ butt, ~ clock, ~-collar, ~ cylinder, ~ hound, ~ indicator, ~-key, ~-knob, ~ light, ~-loss, ~-order, ~ point, ~ ring, ~ screw, ~ signal, ~-valve, ~-volley, ~ work.

**stop**[2]* v.t. & i. प्रतिरोध करना, (गति^F आदि) अवरुद्ध करना, पूरी तरहसे गति^F या प्रगति^F या क्रिया^F को अटकाना, बाधा^F देना, मना करना, रोकना* (*~ progress* etc.); स्थगित करना, हटा देना, काट देना, उड़ा देना, बन्द करना, मना करना, मनाही^F करना (*shall ~ your wages*); रुद्ध करना, मार्ग अवरुद्ध करना, अभेद्य बनाना, बन्द करना, भर देना, मना करना, डाट लगाना, रास्ता रोकना; श्वासावरोध करना, दम घोंटना, गला घोंटना; घावका स्राव रोकना, खून बन्द करना; बेलाके तारको उँगली^F से दबाकर इच्छित सुर निकालना, बेला बजाना; विरमण करना, समाप्त होना, अन्त होना, बन्द होना, ठहरना*, रुकना*, थमना, खत्म करना (*he ~ped in the middle of a sentence; my watch has ~ped*); गतिरोध उत्पन्न करना, चलनेसे रोकना, (अपने कामको) रोक देना, छोड़ देना, बन्द करना; रुद्ध होना, अड़ जाना, अटकना, (बोल०) प्रवास करना, अस्थायी रूपमें ठहरना, रहना, टिकना, होना (*shall ~ in bed, at home*); (व्या०) विराम-चिह्न लगाना (*a badly spelt ~ped letter*); (नौवि०) (बड़े रस्सोंको) कसकर बाँधना, जकड़ना; *~ a gap* अस्थायी रूपसे काम आना या काम चलाना; *~ a tooth* दाँतमें (सोने आदिकी) भराई^F करना; *~ a wound* घावमें रेशम आदि भरकर रक्त बहना बन्द करना, *~ by*⊙ = LOOK (IN); ~ *dead* or *short* एकाएक रुक जाना, एकदमसे रुक जाना; ~ one's *ears* कानोंमें उँगलियाँ^F दे लेना, कान बन्द करना; अनसुनी करना, एक न सुनना; ~ one's *mouth* (ला०) मुँह बन्द करना, घूस^F आदि देकर चुप कर देना, जबान बन्द करना; *~ one* (प्रा०) मारा जाना, गोली^F से उड़ाया जाना; ~ one's *breath* साँस^F रोक देना, गला घोंटना, दम घोंटकर मार डालना; *~ payment* ऋण आदि भुगतान करनेमें अपनी असमर्थता^F की घोषणा^F करना, दिवाला निकाल देना; *~ payment of a cheque* बैंकवालोंको किसी चेकके बदलेमें रुपया न देनेका आदेश देना; *~ the way* रुकावट^F डालना, प्रगति^F में बाधक होना; *~ thief!* चोरको रोको! *~ up* शयन न करना, बिस्तरपर न जाना, जागते रहना।

**stope** स्टोप्' n. निखनन, खात, खड्डा ।

**stopless** स्टॉप्'लिस् a. अवरोधरहित, प्रतिबन्धमुक्त, विरामशून्य; विरामचिह्नरहित; स्वरारोह-परिवर्तनसे मुक्त; बिना खूँटी$^F$के; स्पर्शरहित ।

**stoppage** –'पिज् n. स्तम्भ, विरति$^F$, विराम, रोध, अवरोध, समाप्ति$^F$, बन्द, रोक$^F$, अटक$^F$, (रेल०) रुकना, रोकने या बन्द करनेका कार्य; निषेध, अस्वीकृति$^F$; प्रतिबन्ध, बाधा$^F$; रुद्ध अवस्था$^F$, रुकाव, ठहराव, थमाव ।

**stopped** –प्ड्' a. परिस्तब्ध, रुद्ध, बन्द (~*chamfer*) रुका हुआ ।

**stopper** –'पॅर् १. n. रोधक, अवरोधक, बाधा$^F$ डालनेवाला, रोकनेवाला, बन्द करनेवाला आदि (क्रियागत अर्थोंमें); पिधा, पिधान; रोध, (रसा०, यन्त्र०) (बोतलकी) डाट$^F$, ढाट$^F$, ठेपी$^F$; (नौवि०) रस्सा, आँकड़ा, दुहरा पंजा आदि जकड़नेका सामान; २. v.t. डाट$^F$ लगाना; जहाजको रस्से या बन्दसे जकड़ना; *put a ~ on* किसी वस्तु$^F$ पर रोक$^F$ लगा देना ।

**stopping** –पिंग् n. निरोधी; निरोध; रोधन, स्तम्भन, रोक$^F$; (सोना, पारा; सीमेण्ट$^F$ आदिकी) दाँतमें भराई$^F$, (यन्त्र०) भराई$^F$;
~ distance, ~ potential, ~ power.

**stopple** स्टॉ'पॅल् १. n. बोतल या किसी दूसरे बर्तनकी डाट$^F$ या ठेपी$^F$; २. v.t. डाट$^F$ लगाना ।

**storable** स्टोऑ'रॅबॅल् a. संचेय, संग्रहणीय, संरक्षणीय, संचित करने या जमा करने योग्य, भण्डारमें भरनेका ।

**storage** –रिज् n. भण्डार, संग्रह-स्थान, संचय-स्थान, गोदाम; (वन०, इंजी०, चि०) संग्रह, संग्रहण, अर्जन, संचय, संचयन, सामग्री-संचय, संग्रह करनेकी रीति$^F$, माल भरनेका तरीका; संग्रहागार-भाटक, मालभराई$^F$का कर या महसूल, गोदाम-प्रभार, गोदाम-भाड़ा; cold ~ शीत-संग्रहण, हिमीकारक (रिफ्रिजरेटर) में खाद्यान्नोंका संग्रह, ~ capacity संचायन-क्षमता$^F$, (रेल०) संचायन-धारिता$^F$, संग्रह-धारिता$^F$;
~ accommodation, ~ agents, ~ battery, ~ bin, ~ cell, ~ chamber, ~ charge, ~ dam, ~ depot, ~ effect, ~ facilities, ~ godown, ~ jar, ~ leaf, ~ life, ~ losses, ~ organ, ~ product, ~ reservoir, ~ roots, ~ space, ~ stock, ~ tank, ~ tissue, ~ vat, ~ wastage.

**storax** स्टोऑ'रैक्स् n. शिलारस, शिलाजीत, सिल्ह, T. ।

**store*** स्टोऑर्' १. n. संग्रहागार, भण्डार*, (कृषि०) गोदाम; साधारण दुकान$^F$⊙ (*book-~*); (अर्थ०) भण्डार, कोठी$^F$, विक्रयागार, सामग्री$^F$ बेचनेवाली बड़ी दुकान$^F$, (कृषि०) स्टोर; संगृहीत वस्तुएँ$^F$, सामग्री$^F$, सम्भार, वस्तुओं$^F$का सम्भरण या अभावपूरण, विशेष प्रकारकी संचित वस्तुएँ$^F$ (*naval ~s*); राशि$^F$, निधि$^F$, ढेर; विपुलता$^F$, प्रचुरता$^F$, बाहुल्य, अधिकता$^F$, भरापुरापन, संचित सामग्री$^F$, किसी वस्तु$^F$का संचय, संग्रह, भण्डार, बहुतायत$^F$, जखीरा (*has* ~ *of*) (मुहा०) भविष्यमें प्रयोग करनेके लिए सुरक्षित, संचित, रक्षित, रखनेका; २. v.t. संचय करना, संग्रह करना, आपूर्ण करना, भरना, भरपूर करना, (प्रायः ज्ञानसे या इसी प्रकारकी वस्तु$^F$से) (~ *your mind with facts*); भविष्यमें प्रयोग करनेके लिए संचित करना, ढेर लगाना, जमा करना (~ *up saying in* one's *heart*); गोदाममें रखना, (गोदाममें) लकड़ी$^F$का सामान रखना या भरना, सम्हाल रखना; (किसी पात्रका) समाई$^F$ रखना, अमाना, गुंजाइश$^F$ रखना; ~cattle रक्षणीय या रखनेके पशु (जिनको अभी वध करनेके लिए तैयार नहीं किया जा रहा है); ~ clothes⊙ तैयार कपड़े, बने बनाये कपड़े; ~ house संग्रहागार, आगार, संग्रहालय, कोष, कोष्ठ, भण्डार, भण्डार-घर; कोठी$^F$, कोठार, गोदाम$^F$; ~ house man भण्डारी; ~ keeper भण्डारी, भण्डारपाल,⊙ कोठारी, कासब; ~-room संग्रहागार, संग्रह-कोष्ठ, भाण्डार-गृह, भण्डारघर, घरमें सामानका कोठा; भण्डार-कक्ष, भण्डार कमरा; ~ yard संग्रहांगण; *in* ~ सुरक्षित; तैयार रखा हुआ; भाग्यमें लिखा हुआ, होनेवाला, अभी आनेवाला, किस्मत$^F$में; *set* ~ *by* बहुमूल्य या महत्त्वपूर्ण गिनना, महत्त्व या मूल्य प्रदान करना, ऊँचा या कीमती$^F$ मानना (*set no great* ~ *by*);
~ account, ~ assistant, ~-branch, ~-clerk, ~ department, ~ depot, ~ grain, ~ issued, ~-keeping branch, ~ ledger, ~man, ~master, ~ peon, ~ price, ~ register, ~ rule, ~s account, ~s directorate, ~-shed, ~s officer, ~s sheet, ~ stock book, ~ survey.

**stored** –ड्' a. संचित, संगृहीत (~ *energy*, ~ *food*) ।

**storer** –'रॅर् n. संचेता, संगृहीता, संरक्षक, भण्डारी ।

**storey, story**⊙ स्टोऑ'रि, स्टोऑ'रि (pl. *-eys*) n. खण्ड, भूमि$^F$, स्तर, खन, तल (~ *rod*), तल्ला, मंजिल$^F$ (*a house of five ~s*); ~-post ऊपरकी छत$^F$ या दीवाल$^F$की कड़ी$^F$को सम्हालनेका सीधा खम्भा; upper ~ or ~s (ला०) मस्तिष्क, भेजा, दिमाग, मगज ।

**storeyed, storied** –रिड्, –'रिड् a. खण्डवाला, तल्ला, मंजिला, मंजिलवाला ।

**storiated** स्टोऑ'रिएटिड् a. चित्रित, सचित्र सजावटी (~ *title page*) ।

**storied** स्टोऑ'रिड् a. इतिहासप्रसिद्ध, कथाप्रसिद्ध, इतिहास या पुरानी कथाओं$^F$ या कहानियों$^F$से सम्बन्धित; इतिहास या प्राचीन कथाओं$^F$के प्रतीक चित्रोंसे सजा हुआ ।

**storiette** स्टोऑरिऑ'ट्' n. लघु कथा$^F$, अत्यन्त छोटी कहानी$^F$ ।

**storing** स्टोऑ'रिंग् n. संचयन, (कृषि०) संग्रहण (~ *of seeds*); कोठा भरना, स्टोर भरना ।

**storiologist** स्टोऑरिऑ'लॅजिस्ट् n. लोककथाविद्, लोक-

रहित करनेवाला, नंगा करनेवाला; सम्पत्ति-अपहरणकर्त्ता; छाल[F] उतारनेकी मशीन[F], T. (~ *plate*)।

**stripping** n. (कृषि०) डोंकले, डोंकले निकालना; छीलना; (रसा०) अपलेपन (~ *test*), खोलना; (यंत्र०) विच्छेदन; (परि०) तख्ताबन्दी निकालना, डामर या कोलतार छूटना या उतारना; (जीव०) दोहन; a. अपसारी; ~ examination खोलकर पुर्जे जाँचना; ~ yard (रसा०) पट्टिका-स्थान।

**stripy** स्ट्राइ'पि a. अपखण्डमय, टुकड़ेदार, पट्टीदार; धज्जीदार, चिरदार।

**strive** स्ट्राइव्' v.i. (*strove, striven*) संप्रयास करना, (विधा०) प्रयास करना, अभियत्न करना, उद्योग करना, प्रबल उद्योग करना, प्रयत्न करना, परिश्रम करना, झगड़ना, चेष्टा[F] करना, लड़ना, भिड़ना, होड़[F] लगाना, हाथ-पाँव मारना, जान[F] खपाना, जोर लगाना; ~ *together*, or *with each other* परस्पर संघर्ष करना, झगड़ा करना, लड़ना।

**striver** –'वॅर्_ n. संप्रयासक व्यक्ति, प्रतिसंघर्षी व्यक्ति, संघर्षक व्यक्ति, उद्योगी पुरुष, कोशिश[F] करनेवाला आदमी।

**strobic** ⊙स्ट्रॉ'बिक् a. भ्रमरक सदृश, लट्टूकी तरह।

**strobile** स्ट्रो'बाइ(बि)ल् n. शंकुल, चील[F]का शंकु।

**strobiliform** स्ट्रॅबि'लिफ़ॉर्म्_ n. शंकाकार।

**strobilus** ⊙स्ट्रॉ'बिलॅस्_ n. (जीव०) खण्डमाला[F]; (वन०) प्रशंकु, T.।

**stroboscope** ⊙स्ट्रॉ'बॅस्कोप् n. आवृत्तिदर्श, (शिक्षा०) आवृत्तिदर्शी, सैरबीन, (भौ०) T.।

**stroke**[1] स्ट्रोक्' १. n. आघात, घात, प्रहार, आक्रमण, वार, चोट[F], दौरा, मार[F], हाथ, (आघातका) धक्का, सदमा (*with one ~ of his sword*); एक ही प्रयत्न, पूर्ण प्रयास या केवल एक बारकी कोशिश[F], कार्य-क्रम, वार, हाथ (*has not done a ~ of work*); (ध्वनि०, वाणि०) रेखा[F]; कौशल, पैतरा, हाथ मारनेका ढंग (*invented a new ~ in cricket*); घड़ी[F]का टन्-टन् शब्द; महत्त्वपूर्ण घटना[F], प्रभावपूर्ण प्रसंग, (*description is full of ~s from the life*); लेखन-तूलिका[F] या लेखनी[F] या पेंसिल[F]से एक ही बारमें खींची हुई रेखा[F], लकीर[F], शोशा, घसीट[F] (*thick, thin, horizontal ~*); (अव क० ~ *oar* भी) नाव[F] खेनेवालोंका अगुआ, वह खेवा (जो जहाजके पिछले भागमें खेता है और हाथ चलानेका समय निश्चित करता है); (यंत्र०) T.; २. v.t. नाव[F]में खेवोंका अगुआ होना; down-~ अक्षरका नीचेका भाग, शोशा या पूँछ[F]; finishing ~ अन्तिम प्राणघातक प्रहार, आखिरी वार, काम तमाम करनेवाला हाथ; ~ of oar पतवारका एक हाथ; ~ of piston मुषली-आघात, पिस्टनका एक धक्का; ~ of wing पंखका एक कम्पन; ~ volume (चि०) अवघात आयतन; *on the* ~ ठीक समयपर; *on the ~ of nine* नौ बजनेवाले हैं; *row a fast, slow, long*, etc. ~ किश्ती[F] चलानेमें तेज, धीमे या लम्बे हाथ चलाना; *row ~, pull ~* खेवोंका निर्देशन करना।

**stroke**[2] १. n. सहलाहट[F], गुदगुदाहट[F], धीरे-धीरे सहलानेकी क्रिया[F]; २. v.t. सहलाना, गुदगुदाना, धीरे-धीरे हाथ फेरना; ~ one or one's *hair the wrong way* क्रुद्ध करना, गुस्सा दिला देना, नाराज कर देना; ~ one *down* क्रोध शान्त करना, गुस्सा धीमा करना; ~ *the wrong way* चिढ़ाना, उकसाना।

**stroker** –'कॅर्_ n. सहलानेवाला।

**stroll** स्ट्रोल्' १. n. विहार, परिक्रमण, भ्रमण, पर्यटन, सैर[F], हवाखोरी[F], चहलकदमी[F], सैर-सपाटा (*go for, take, a ~*); २. v.i. & t. भ्रमण करना, पर्यटन करना, व्यर्थ इधर-उधर घूमना, टहलना, विचरना, सैर[F] करना, हवाखोरी[F] करना, चहलकदमी[F] करना; प्रदर्शन करते हुए या खेल दिखाते हुए एक स्थानसे दूसरे स्थानपर जाना, इस प्रकार देशकी यात्रा[F] करना (*~ing players*)।

**stroller** –'लॅर्_ n. भ्रमणकर्त्ता, पर्यटक, टहलनेवाला, चहलकदमी[F] करनेवाला।

**stroma** स्ट्रो'मॅ n. (शा० र० शा०) सन्धार; (चि०) पंजर (~ *protein*); (वन०) अवर्णिका[F], घनांश; (जीव०) T.।

**strome** स्ट्रोम्' n. (वन०) पीठिका[F], गद्दी[F]।

**strong*** स्ट्रॉन्ग्' a. प्रबल, तेजस्वी, सबल, बली, बलवान्, दृढ़*, अदम्य, आसानी[F]से न टूटनेवाला या वशमें न आनेवाला; कड़ा; स्वस्थ, हृष्टपुष्ट, हट्टा-कट्टा, स्थिर, अचल, अटल, अडिग, पक्का*, ठोस, तगड़ा*, तन्दुरुस्त, मजबूत, पुख्ता, चीमड़, कसा हुआ (~ *cloth*); (रसा०) सान्द्र; बलशाली, शक्तिशाली, ताकतवर, जोरदार, जबरदस्त, मजबूत पुट्ठेवाला; साधन-सम्पन्न, सक्षम, समर्थ, दक्ष, कुशल, गुणवान्, योग्य; विशाल, बड़ा; आकार या संख्या[F] या साधनों या गुण या योग्यता[F]की दृष्टि[F]से शक्तिशाली, प्रचण्ड, ओजस्वी, यथातथ्य, तर्कसंगत, युक्तिसंगत, मोहक, आकर्षक, चित्ताकर्षक, प्रभावशाली (*is ~ enough to*); चण्ड, उत्कट, प्रखर, तीक्ष्ण, (रसा०) तीव्र, उग्र, निश्चित, स्फूर्तिशील, फुर्तीला, जोरदार, तेज, पक्का (*has a ~ inclination to*); (क्रिया) स्वर-परिवर्तनके द्वारा बननेवाली (*sing, sang, sung*); ~-box तिजोरी[F]; ~ breath दुर्गन्धपूर्ण साँस[F], ~ drink, ~ waters मदिरा[F], शराब[F], ~hold दुर्ग, (इति०) गढ़, किला; तीव्रता[F], तेजी[F]; केन्द्र, क्षेत्र, स्थान (किसी सुधार या विचारधारा[F]का) (*Liverpool was a ~hold of protestantism*); ~ language अपमानजनक भाषा[F], कटु वचन, कठोर शब्द, कड़ी भाषा[F]; ~ man निर्भीक प्रशासक, दबंग अधिकारी, दबंग या रोबदार आदमी; ~ measures उग्र व्यवहार, कड़ी कार्रवाई[F], जोरदार कदम; ~ meat (बाइबिलमें) पुष्टिकारक मांस; (ला०) कड़ा नियम, वीर या शिक्षित व्यक्तियोंके मानने योग्य सिद्धान्त या मत; ~-minded मनस्वी, स्वस्थ चित्तवाला, पुरुषकी भाँति स्वस्थचित्त महिला[F]; ~-nerved दृढ़स्नायु, जितेन्द्रिय, समचित्त, शान्त, अक्रोधी;

~-room वज्रकक्ष, सुरक्षित कोष्ठ, **सुरक्षित कमरा**; (बैंक०) **कोष-कक्ष**, बहुमूल्य वस्तुओं^F के रखनेका पक्का भीतरी कमरा; ~ situation करुणाजनक स्थिति^F, नाटक या कहानी^F की श्रोताओंके मनपर बहुत ही अधिक प्रभाव डालनेवाली स्थिति^F; *come* or *go it* ~ (ग्रा०) (किसी कामको) एक सीमा^F तक पहुँचा देना, दूर तक निभा ले जाना, जोर-शोरसे करना; बढ़ाचढ़ाकर कहना; *give* ~ *support to* अपनी पूरी शक्ति^F से समर्थन करना; *have a* ~ *hold upon* or *over* वश होना, प्रभावशाली होना, बहुत असर रखना; *how many* ~ *are you?* तुम्हारी क्या संख्या^F है;

~ acid, ~ acidic sap, ~ affinity, ~ back, ~-backed, ~bark, ~ beer, ~ breeze, ~ candidate, ~ clay, ~ constitution, ~ conviction, ~ demand, ~ electrolyte, ~ evidence, ~-footed, ~ fortress, ~ foundation, ~ gale, ~-headed, ~-hearted, ~ light, ~ link, ~ liquor, ~ market, ~ mixture, ~ monsoon, ~ purgative, ~ sewage, ~ smell, ~ solution, ~ sulphuric acid, ~ top, ~-willed, ~ wind.

**strongish** –'गिश् a. किसी प्रकार शक्तिशाली, दृढ़-सा, कुछ-कुछ पक्का, मजबूत-सा।

**strontic** स्ट्रॉन्'टिक् a. (रसा०) शोणिक, रक्ताभ।

**strontium** –'शम् n. शोणातु, एक प्रकारका रुपहला धातुतत्त्व, (रसा०) T. (~ *chloride*)।

**strop** स्ट्रॉप' १. n. चमड़ा, जुड़ी हुई रस्सी^F या लोहेकी पट्टी^F, उस्तरेपर धार^F धरनेका चमड़ेका पट्टा, पट्टी^F, चमोटा, चमोटी^F, धार^F धरनेका कोई औजार या मशीन^F; २. v.t. चमोटेपर धार^F धरना, मशीन^F से तेज करना, ~ and taggle (परि०) **गिल्ली गाँठ**^F।

**strophe** स्ट्रॉ(स्ट्रो)'फि n. प्राचीन ग्रीक समवेतगायनके साथके नृत्यकी मुद्रा^F या भाव, (इस समय गायी हुई पंक्तियाँ^F) छन्द, पद्य।

**strophic** –'फिक् a. समवेत गान-विषयक, संगीत-नृत्य-भाव या मुद्रा-सम्बन्धी।

**strouding** स्ट्रॉउ'डिंग् n. विषमवस्त्र, मोटा कपड़ा।

**strove** स्ट्रोव्' STRIVE का भू० कृ०।

**strow** स्ट्रो' v.t. (प्रा०) = STREW.

**struck** स्ट्रॅक्' STRIKE का भू० कृ०, आहत।

**structural** स्ट्रक्'चॅरॅल् a. (प्रा० भू०) **संरचना-**, **संरचनात्मक**, रचनामूलक गठन^F-सम्बन्धी, निर्माणशैली-सम्बन्धी, ढाँचेका; (pl.) n. संरचना^F, ढाँचा;

~ addition, ~ alteration, ~ aspect, ~ change, ~ convenience, ~ damage, ~ defect, ~ dissymmatry, ~ factor, ~ formula, ~ geology, ~ glass, ~ hybrid, ~ member, ~ modification, ~ psychology, ~ renewal, ~ resistance, ~ unit, ~ work.

**structure*** –'च्यॅर् n. **निर्माण**, (प्रा० भू०, जीव०) **रचना**^F, (वन०, रसा०, प्रा० भू०) **संरचना**^F*, (कृषि०) **विन्यास**, **निर्मिति**^F, रचिति^F, **कृति**^F, गठन^F, गढ़न^F, (प्रा० भू०) **बनावट**^F* (*its* ~ *is ingenious*); भवन या शरीरके निर्माणकी शैली^F, विधान, पद्धति^F या ढंग, डौल, बनानेका ढंग; आधारभूत ढाँचा, पूरा ढाँचा, किसी वस्तु^F का मुख्य प्रारूप (*the* ~ *of a house, sentence*); सौध, भवन, **इमारत**^F (*a fine marble* ~); ~ borne (यंत्र०) **वास्तुनीत**; ~ function (शिक्षा०) **रचनामूलक कार्य**।

**structured** –'चॅर्ड् a. निर्मित, रचित, रचना^F का, आकारका, गठन^F का, बनावट^F का।

**structureless** –र'लिॅस् a. रचनाहीन, आकारहीन, गठनरहित, बिना ढाँचेका, बिना बनावट^F का।

**struggle** स्ट्र'गॅल् १. n. प्रबल प्रयास, कठोर प्रयत्न, विचेष्टा^F, सख्त कोशिश^F; तीव्र संघर्ष, द्वन्द्व, कलह^F, मुक्त होनेका प्रबल उद्योग, गुत्थमगुत्थी^F, लड़ाई-झगड़ा, हाथापाई^F, घमासान लड़ाई^F, सख्त मुकाबला, कशमकश^F; २. v.i. चेष्टा^F करना, प्रबल उद्योग करना, हाथ-पैर मारना, छटपटाना (*child* ~*d and kicked*); कठिनाइयोंमें उग्र अथवा सुनिश्चित प्रयत्न करना, भरसक कोशिश^F करना, कड़ी मेहनत^F करना, सख्त कोशिश^F करना; तीव्र संघर्ष करना, बाधा^F या कठिनाई^F से जूझना, कशमकश^F होना (~ *ing with his infirmity, against superior numbers* or *the forces of nature*); कठिनतापूर्वक मार्ग निकालना, बड़ी मुश्किलसे आगे निकलना या पार होना (*light* ~*d in through dirty panes*); the ~ for existence (अर्थ०) **जीवन-संग्राम**; (जीव०) **जीवन-संघर्ष**।

**struggler** –लॅर् n. उद्यमी, परिश्रमी, विरोधी या विपत्ति^F से जूझनेवाला, कठिन परिश्रम करनेवाला; संघर्षी, प्रबल उद्योगी; छूटनेके लिए छटपटानेवाला; बाधाओं^F में पथ खोजनेवाला।

**strum** स्ट्रम्' १. n. छेड़े हुए वाद्यकी ध्वनि^F या आवाज^F (*the* ~ *of guitar*); २. v.t. & i. (प्यानो, गिटार आदिको) बिना जाने ही बजाना; बाजेपर योंही हाथ मारना, प्यानो या अन्य बाजेके तारोंका बजाना या छूना; box ~ (नौवि०) **छलनी बक्स**, *unol drang* (G) n. खलभली^F।

**strumpet** स्ट्रम्'पिॅट् n. वारांगना^F, वेश्या^F, रण्डी^F, पतुरिया^F, छिनाल^F, कसबी^F, बाजारी औरत^F।

**strung** स्ट्रन्ग्' STRING का भू० कृ०।

**strut**[1] स्ट्रट्' १. n. उद्धत गति^F, सगर्व गति^F, ऐंठ^F, अकड़^F की चाल^F; २. vi. सदर्प पदक्षेप करना, गर्वके साथ चलना; शान^F के साथ चलना, ऐंठकर या अकड़कर चलना, रोबसे चलना, इतराना, इठलाना।

**strut**[2] १. n. स्तम्भ, **थाम**^F, टेक^F, उत्सेधक, **सहारा**, आड़^F, छत^F आदिके सहारेके लिए तिरछा लगाया जानेवाला लकड़ी^F या लोहेका टुकड़ा; २. v. t. सहारा देना, आड़^F लगाना।

**struthious** स्ट्रू'थिॲस् a. शुतुरमुर्गका, शुतुरमुर्ग-जैसा।

**strutter** स्ट्र'टॅर् n. सगर्व पादक्षेप्ता, सगर्व गन्ता, अकड़कर चलनेवाला।

**strutting** स्ट्र'टिंग n. (यन्त्र०, चि०) पुश्तावन्दी^F, ठेकवन्दी^F।

**strychnine, strychnia** स्ट्रिक्'नाइ(न)न्, स्ट्रिक्'निॲ nn. विषतुन्दुकी^F, कुचला, कुचलेका एक अल्कलाइड; T.।

**S.T.S.** Scottish Text Society.

**stub** स्टब्' १. n. स्थूण, स्थूणिका^F, पेड़का ठूँठ, टूटे हुए दाँतकी जड़^F; (यन्त्र) आधी चूल^F; अभिपर्ण, प्रतिपर्ण; (पेंसिल^F, सिगार, कुत्तेकी पूँछ^F या इसी प्रकारकी वस्तु^F का) बचा हुआ खुत्थ या टोंटा; प्रतिरूप, नकल, नमूना ⊙; २. v. t. ठूँठको जड़^Fसे उखाड़ देना; भूमि^Fको ठूँठोंसे साफ कर देना; (~ *out* भी) सिगार या सिगरेटके टोटेको किसी चीज^Fपर घिसकर बुझाना, टोंटा रगड़ देना; ~ grafting (कृषि०) ठूँठ-कलम^F बाँधना; ~one's *toe* पैरकी अँगुली^Fका किसी वस्तु^Fसे ठोकर^F खाकर जख्मी हो जाना।

**stubbed** –'बिॅड् a. = STUBBY.

**stubbiness** –बिनिॅस् n. सस्थूणता^F, स्थूणमयता^F, ठूँठयुक्तता^F, खूँथदार होना।

**stubble** स्ट'बॅल् n. आलव, (खेतमें उपज^Fके कट जानेके बाद बचे हुए) ठूँठ, ठूँठी^F, नाल, खूँटा, खूँटी^F; (कृषि०) खूँटिया^F, खोभरा, मूड़ी^F, मूड़; कतरे हुए बाल या दाढ़ी^F।

**stubbled** –ड a. =STUBBY.

**stubbly** –लि a. ठूँठवाला, खूँटीदार, ठूँठोंसे भरा हुआ; कतरे हुए बाल या दाढ़ीवाला।

**stubborn** स्ट'बर्न् a. अनम्य, अदम्य, दुर्दान्त, दुर्दमनीय, स्थिर, कठोर, अविनेय, अडिग, हठी, दुराग्रही, हठीला, जिद्दी, अड़ियल, न झुकनेवाला, कट्टर, दृढ़, पक्का, कड़ा, मजबूत, सख्त।

**stubbornness** –र्निॅस् n. अनम्यता^F, दुर्दमनीयता^F, दृढ़ता^F, हठ, कट्टरता^F, स्थिरता^F, कठोरता^F, दुराग्रह, हठीलापन, अड़ियलपन, जिद्दीपन, जिद्द^F, कड़ाई^F।

**stubby** स्ट'बि a. ठूँठदार, ठूँठका; टोंटेदार।

**stucco** स्ट'को १. n. (pl. *-es*) सुधा, संगमरमरका चूना, (यन्त्र०) गचकारी^F, (इति०, यन्त्र०) गच^F, एक प्रकारका पलस्तर या सीमेण्ट^F; २. v.t. इस मसालेका पलस्तर चढ़ाना या खम्भे आदि ढालना।

**stuccoed** –ड् a. सुधालिप्त, पलस्तरवाला, पलस्तरदार।

**stuck** स्टॅक्' a. STICK का० भू० कृ०।

**stud**[1] स्टड्' १. n. फूलदार कील^F, गुलमेख^F, फूल-जैसे बड़े सिरेका कीला; जहाजकी जंजीर^Fकी प्रत्येक कड़ी^Fमें लगी हुई दो नोकवाली कील^F, थूनी^F, खूँटी^F, रिपिट^F; (यन्त्र०) उभयसूत्र, (यन्त्र०, परि०) दुपेचा; कमीज^Fके गलेका दुहरा बटन, स्टड (*collar-~*); खम्भा (जिसमें लकड़ी^Fकी पट्टियाँ^F जड़ी जाती हैं); २. v.t. सजाने या मजबूत बनानेके लिए फूलदार कीलें^F या गुलमेखें^F लगाना या जड़ना, खूँटी^F लगाना; स्टड लगाना।

**stud**[2] n. वंशवृद्धि^F; घुड़दौड़^F; अश्वदल, साँड़ घोड़ोंकी जोड़ी^F, गाड़ी^Fमें जोतनेके उद्देश्यसे पाले गये घोड़ोंका समूह; अश्वशाला^F; ~-book घोड़ोंकी वंशावली^Fकी पुस्तक^F; ~bull अभिजनक साँड़; ~ farm अश्वक्षेत्र, पशुजनन क्षेत्र, साँड़ोंका खेत; ~-horse साँड़ घोड़ा।

**studded** –'डिॅड् a. जटित, सघनता^Fके साथ जुड़ा हुआ, भरा हुआ, जड़ा हुआ ( *~with nails, stars*); (धरातलपर) फैला हुआ या बिखरा हुआ, छितराया हुआ।

**studding** –डिंग् n. दीवाल^Fपर पट्टी^F लगाना, पलस्तर चढ़ानेका काम, लकड़ी^Fका काम, चोबी काम; ~ bolt (यन्त्र०) आड़काबला।

**studding-sail** स्टन्'सल् n. हलकी हवा^Fमें वर्गाकार पालको और लम्बा करनेके लिए उसके सिरेपर लगाया हुआ अतिरिक्त पाल।

**studdle** स्ट'डॅल् n. स्तम्भ, खम्भा, थूनी^F, टेक^F; आश्रय, सहारा।

**student** स्ट्यू'डॅन्ट् n. अध्येता, अध्ययनकर्त्ता, अनुशीलनकर्त्ता, शिक्षार्थी, छात्र, विद्यार्थी (*medical ~*); (कुछ महाविद्यालयोंमें) वृत्तिभोगी छात्रवृत्ति^F पानेवाला; T.; अध्ययनशील व्यक्ति, पढ़नेवाला आदमी; college ~ ⊙ अण्डर ग्रेजुएट; ~ interpreter शिक्षार्थी दुभाषिया, वैदेशिक प्रतिनिधिके कार्यालयमें नियुक्त दुभाषिया कर्मचारी;

~ community, ~ midwife, ~ movement, ~ nurse, ~s' association, ~s' card, ~s' hostel, ~s' kote, ~s' society, ~s' stores, ~s' union, ~ travel.

**studenthood** –हुड् n. अध्येतृत्व, अध्ययनकर्तृत्व, शिक्षार्थित्व, विद्यार्थिता^F, छात्रता^F।

**studentry** –ट्रि n. अध्येतृवर्ग, अध्ययनकर्तृवर्ग, शिक्षार्थिवर्ग, विद्यार्थिवर्ग, छात्र-समुदाय।

**studentship** –ट्'शिप् n. विद्यार्थित्व; छात्रवृत्ति^F, वजीफा।

**studied** स्ट'डिड् (p.p.) पूर्वपठित; चिन्तितपूर्व, सुनिश्चित, सुचिन्तित, अभीप्सित, अभिप्रेत, वांछित, इच्छित; बाह्य शिष्टाचारयुक्त, कृत्रिम, बनावटी(*~ insult, politeness*)।

**studio** स्ट्यू'डिओ n. (pl. *-s*) कला-मन्दिर, कलाशाला^F, चित्रकारकी चित्रशाला^F, शिल्पी^Fका कलाभवन, फोटोग्राफरका स्टुडियो; रंगशाला^F, चलचित्र नाट्यगृह, सिनेमा-स्टुडियो; आकाशवाणी^F केन्द्रका प्रसार-कक्ष, स्टुडियो; कक्ष, कार्यकक्ष; (pl.) किसी फिल्मकम्पनी^Fका सिनेमा-गृह (जिसमें अनेक भवन हों);

~ attendant, ~ commissionaire, ~ recording.

**studious** स्ट्यू'डिॲस् a. अध्ययनपरायण, अध्ययनमग्न, अध्ययनशील, विद्याभ्यासी, पढ़नेवाला; कार्यशील, अध्यवसायी, व्यवसायशील, उत्सुक, करनेको इच्छुक; पूर्वनिर्णीत, सुनिश्चित, पूर्वपठित, इच्छित, स्वेच्छानुकूल, उत्साहपूर्ण,

आग्रहपूर्ण, परिश्रमशील, मेहनती (~ *care*)।

**studiousness** –निॅस् n. अध्ययनपरायणता^F, अध्ययनशीलता^F, विद्यासक्ति^F, पढ़नेकी रुचि^F; कार्यशीलता^F, अध्यवसाय, मेहनतीपन; सुचिन्तितता^F, उत्साह, स्वेच्छा^F, आग्रह, परिश्रम, मेहनत^F।

**study**[1] स्ट'डि n. विद्याभ्यास, **अध्ययन**, अभ्यास, पाठ, पठन, पढ़ाई^F, पुस्तकों^Fका गम्भीर अध्ययन, (प्रायः pl.) किसी विषयका अनुशीलन, परिशीलन, ज्ञानार्जन (*gives his hours to* ~); अनुशीलन-विषय, अध्ययनका विषय (*the proper ~ of mankind is man*); चिन्तन या साधना^F द्वारा प्राप्त वस्तु^F, ध्येय, साध्य, प्रयास, ध्यान या मेहनत^Fसे मिलनेवाली चीज^F (*it shall be my ~ to please, to write correctly*); (अब प्रायः *brown* ~) समाधि^F, चिन्तन, मनन, ध्यान, विचार, दिवास्वप्न, गम्भीर चिन्ता^F, फिक्र^F (*there he stood for on hour in a* ~); (राज०) **अध्ययनकक्ष,** अध्ययनशाला^F, अध्ययन-कमरा, पठन-पाठनका कमरा, व्यवसायकक्ष, काम करनेका कमरा, दफ्तर (*you will find him in his, the,* ~); (चित्र०, इत्यादि) रचना^F, कृति^F, चित्र या उसके किसी भागकी रचनाशैली^Fके अभ्यासके लिए आरम्भिक प्रयोगके रूपमें बनाया हुआ रेखाचित्र या स्केच (*a ~ of a head*); **good** ~ नाटकका पाठ या पार्ट अच्छी तरह याद^F करनेवाला; ~ **circle** अध्ययनकेन्द्र, पाठचक्र; ~**leave** अध्ययनावकाश; *is in a brown* ~ तल्लीन है; *make a ~ of* अनुशीलन करना, चिन्तापूर्वक खोज^F करना, छानबीन^F करना;
~ **hall,** ~ **leave,** ~ **skill.**

**study**[2] v.t. & i. गवेषणा^F करना, अनुशीलन करना, ज्ञानार्जन करना, अध्ययन करना, सूक्ष्म परीक्षण करना, प्राप्त निष्कर्षको स्थिर करना, (प्रत्यक्ष पदार्थपर) विचार करना, चिन्तन करना, सोचना, खोज^F करना, पढ़ना (~ **person's** *face* or *character, a map, the stars*); अध्ययनमें लगाना, पढ़नेमें लगाना; (प्रा०) मनन करना, चिन्तन करना, विचार करना, ध्यान लगाना, गौर करना; व्यवस्था^F करनेका निरन्तर प्रयत्न करना, ध्यान रखना, देखते रहना, ख्याल रखना (~*ies to avoid disagreeable topics*); ~ **one's** *part* अपना अभिनेय पाठ या पार्ट कण्ठाग्र करनेका प्रयत्न करना, पाठ रटने लगना; ~*out* सूक्ष्म चिन्तन या मननके उपरान्त प्राप्त करनेमें सफल होना, खोज^F निकालना, पता लगाना; ~ *up* परीक्षा^F आदिके लिए तैयारी^F करना।

**stufa** स्टू'फ़ॅ n. भू-धूम, अवनि-धूम्र, पृथ्वी^Fसे निकलनेवाला धुआँ।

**stuff** स्टफ़् १. n. उपादान, द्रव्य, मूल धातुतत्त्व, (चि०) **पदार्थ,** वस्तु^F, (*the ~ that dreams, heroes, are made of*); **सामग्री**^F (*food-~*); अनर्थक प्रलाप, निरर्थक बात^F, बकवाद^F, बकवास^F; तुच्छ द्रव्य, कूड़ा-करकट, छीलन, रद्दी^F, बेकारकी चीज^F (*take that ~ away*); गुण, विशेषता^F (*has good ~ in him*); वस्त्र, वसन, ऊनी कपड़ा; २. v.t. & i. संकुलन करना, आपूर्ण करना, भरकर फुला देना, डटकर भरना, खूब ठूँसना (~ **one's** *ears with wool, cushion with down*); मुँहतक भर देना, वर्तनमें ठूँसना, दबा-दबाकर भर देना (~*ed his necessaries into a small bag, his fingers into his ears, the food into his mouth*); डटकर खाना, लालच^Fसे खाना, ठूँस-ठूँसकर खाना, भकोसना; हँसी-हँसी^Fमें कपट करना, छल लेना, झूठ बोलकर धोखा देना या ठगना; *do your* ~ (अमेरिकामें) अपना करतब दिखाइये, अपना काम किये जाइये, अपनी करतूत^F कीजिये।

**stuffer** –फ़ॅर् n. ठूँसकर भरनेवाला।

**stuffiness** –फ़िनिॅस् n. बन्द या दम घोंटनेवाली अवस्था^F।

**stuffing** –फ़िङ् n. पूरण, पूर्त्ति^F, भराव, भरती^F, मसाला (जो किसी चीज^Fमें भरा जाता है) ~**box** भरणधानी^F, (नौवि०) **भरण बाक्स, ठासन बाक्स;** (यन्त्र०) **भराव डिब्बी।**

**stuffy** –फ़ि a. रुद्धवायु, श्वासरोधी, दम घोंटनेवाला, चारों ओरसे बन्द, हवा^F और रोशनी^Fकी कमीवाला (वातावरण, घाटी^F या कमरा आदि); आविष्ट, कुपित, क्रुद्ध, खिन्न, रूठा हुआ, नाराज ⊙; स्थिरप्रतिज्ञ।

**stultification** स्टल्टिफ़िके'शॅन् n. निष्प्रभावीकरण, मूढ़ीकरण, मूर्खाचरण, मूर्खवत् आचरण, आत्मप्रतिवाद।

**stultify** –'टिफ़ाइ v.t. (कार्यको) निष्प्रभाव करना, प्रभावहीन बनाना, मूर्खकी भाँति आचरण करना, (कार्य वक्तव्य, प्रतिनिधि, वक्ता आदिके सम्बन्धमें) पिछले कार्यको मूर्खतापूर्ण सिद्ध करना, अपनेको उल्लू या बेवकूफ बनाना, मूर्ख सिद्ध करना, बेकार बताना, अपने कार्यको हास्यास्पद स्थिति^Fमें लाना, स्वयं ही अपना प्रतिवाद करना, निर्मूल्य बनाना, अपने कार्य या कथनको स्वयं मिथ्या सिद्ध करना, बादके उलटे कामके द्वारा अपना अधिकार खो देना, महत्त्वहीन बना देना, झूठा साबित करना।

**stultiloquence** स्टल्टि'लॅक्वॅन्स् n. अशिष्ट संलाप, असभ्य आलाप, बेवकूफी^Fकी-सी बातचीत^F; तुतलाहट^F।

**stultiloquent** –न्ट् a. अशिष्ट संलापी, असभ्य आलापी, बेवकूफी^Fकी-सी बातचीत^F करनेवाला; तुतलानेवाला।

**stultiloquy** –क्वि n. = STULTILOQUENCE.

**stum**[1] स्टम् n. द्राक्षासव, द्राक्षारस, अंगूरका रस।

**stum**[2] v. t. मदिरा^Fको नयी बनाना, शराब^Fको (मिश्रण द्वारा) नयी करना।

**stumble** स्टम्'बॅल् १. n. स्खलन, भारी भूल^F, बड़ी गलती^F; ठोकर^F, ठेस^F, लड़खड़ाहट^F, डगमगाहट^F; २. v.t. & i. किसी कामको करनेमें भारी भूल^F करना, चूक जाना, गलती^F करना (~*s in his speech*); ठोकर^F खाना, लड़खड़ा जाना, लटपटाना, धक्का खा जाना, पैर उलझ जानेसे गिर-सा पड़ना, पैर चूक जाना; (प्रा०) दुविधा^F या उलझन^F उत्पन्न करना, रोक देना,

थाम देना, पसोपेशमें डालना; संयोगसे पा जाना या मिल जाना, इत्तफाकसे मालूम कर लेना या खोज लेना; दुविधा[F]में पड़ना, उलझन[F]में पड़ना, उलझना; बिगड़ना, नाराज होना, गुस्सा होना, खफा होना; ~ing-block प्रतिवन्धक, बाधा[F], रोड़ा, रुकावट[F], बखेड़ा, उलझन[F], झंझट[F], कठिनाई[F], परेशानी[F]; ~ *along* ठोकरें[F] खाते हुए चलना, लड़खड़ाते चलना; ~ *at* संकोच करना, झिझकना।

**stumbler** –लॅर् n. स्खलयिता, लड़खड़ानेवाला; च्युत व्यक्ति, भूल करनेवाला।

**stumer** स्ट्यू'मॅर् n. खोटा या जाली सिक्का या नोट; (ग्रा०) बेकार चेक, जाली हुण्डी[F]।

**stump** स्टम्प्' १. n. स्थूण, पेड़का वह ठूँठ जिसपर खड़े होकर वक्ता भाषण करे; क्रिकेटके तीन डण्डोंमेंसे एक (*middle* ~); निस्थूण, मूलमुण्ड, जड़मुड़ा, गिरे हुए या कटे हुए पेड़का खुत्थ, खूँथ या शेष भाग, (कृषि०, वन०) ठूँठ, डाल[F]का टूटा हुआ भाग, दाँतकी जड़[F], हाथ या पैरका टुण्ड, सिगारका टोंटा (जलकर बचा हुआ भाग), पेंसिल[F]का टुकड़ा, पुराना बेकार ब्रुश या कोई अन्य औजार; (चि०) अंगच्छेदन करनेके पश्चात् अंगका बचा हुआ ठूँठ; (pl. हास्य०) टाँगें[F]; लपेटे हुए कागजका या किसी अन्य वस्तु[F]का शंकु, स्टम्प; २. v.t. & i. ठुकराना, अकड़ी हुई टाँगोंसे खटपट[F] करते हुए चलना; ~ oratory भड़कदार भाषण; ~ tenon (यन्त्र०) आधी चूल; ~ *up* चुकाना;

~ age, ~ analysis, ~-blasting, ~ cutting, ~ extraction, ~ marker, ~ planting, ~ removal, ~ section, ~-tailed macaque, ~ wood.

**stumpage** –'पिज् n. काष्ठ अर्हा[F], काष्ठाधिकार।

**stumper** स्टम्'पॅर् n. (ग्रा०) विकेट-कीपर; (क्रिकेटमें) विकेटपर गेंद[F] मारकर बल्लेबाजको आउट कर देनेवाला; हतबुद्धि करनेवाला, चकरा देनेवाला, बेढब प्रश्न या सवाल; आत्मश्लाघी, डींग[F] मारनेवाला।

**stumpiness** स्टम्'पिनिस् n. स्थूलता[F], छोटापन, नाटापन, ठिंगनापन; ठूँठपना।

**stumpy** –पि a. नाटा, छोटा, ठिंगना, मोटा, गठा हुआ (*a ~ man*); ठूँठदार।

**stun** स्टन्' v.t. (शा० एवं ला०) (आघात या प्रहार द्वारा) संज्ञाहीन करना, स्तम्भित करना, अचेत करना, अशक्त करना, शक्ति[F] छीन लेना, किसीको मूर्च्छित कर देना, बेहोश कर देना, हक्का-बक्का करना; कुचल डालना, दबा मारना, कमर[F] तोड़ देना; (ध्वनि[F]का) व्याकुल करना, घबरा देना, बहरा करना, होश गायब कर देना।

**stung** स्टॅन्ग्' STING का भू० कृ०।

**stunk** स्टॅन्क्' STINK का भू० कृ०।

**stunner** स्टॅ'नॅर् n. आनन्दप्रद, उत्तम कोटि[F]की वस्तु[F], उत्कृष्ट वस्तु[F], विस्मयकारी पदार्थ, गजबकी चीज[F]।

**stunning** –निंग् a. स्तम्भकारी, हड़बड़ा देनेवाला (~ *blow*); आनन्ददायक, उत्कृष्ट, उत्तम, सुन्दर, शानदार, बढ़िया, उम्दा, मजेदार, कुछ अंशोंमें बहुत ही अच्छा।

**stunsail, stuns'l**⊙ स्टॅन्'सेल्, –'स्ल् n. = STUDDING-SAIL.

**stunt**[1] स्टन्ट्' १. n. विज्ञापनका चातुर्य या कौशल, इश्तहारबाजी[F]; प्रदर्शन, चातुर्यपूर्ण कला[F], विशिष्ट चातुर्य, विशेष प्रयास, चातुरी[F], कमालका खेल, कमाल, कलाबाजी[F]; चकमा; २. v. i. कलाबाजी[F] दिखाना; करतब दिखाना।

**stunt**[2] १. n. वृद्धिरोध, वृद्धिस्तम्भ; २. v.t. वृद्धि-रोधन करना, विकास या अभिवृद्धि[F] रोकना, विकसित न होने देना, संकीर्ण स्थानमें बाँधना, बाधा[F] देना, छोटा कर देना, बौना करना, बाढ़[F] रोकना, बढ़ने न देना, बाढ़[F] मारना, बौना कर देना।

**stunted** –'टिड् (p.p.) रुद्धवृद्धि[F], रुद्धविकास (जिसकी बाढ़[F] मारी गयी हो), वामन, बौना; ~ growth (कृषि०) अवरुद्ध वृद्धि[F], रुद्ध विकास।

**stuntedness** –निस् n. वृद्धिरोधिता[F], अभिवृद्धिरोध, विकासरुद्धता[F], बाढ़[F] मार जाना।

**stupe**[1] स्ट्यूप्' १. n. गरम पानीमें डालकर निचोड़ा हुआ और सेंकनेके लिए प्रयुक्त फलालेनका फाहा, टुकड़ा; २. v.t. फाहा लगाना, उपर्युक्त फलालेनसे सेंकना।

**stupe**[2] n. (ग्रा०) मूर्ख, बुद्धू, उल्लू, बेवकूफ, घामड़, लण्ठ।

**stupefacient** स्ट्यूपिफ़े'शन्ट् n. & a. (चि०) तन्द्राजनक औषध[F]; संज्ञाहीन या मूर्च्छित करनेवाली।

**stupefaction** स्ट्यूपिफ़ैक्'शॅन् n. जड़ता[F], संज्ञाहीनता[F]; इन्द्रियस्वाप, मूर्च्छा[F], बेहोशी[F]; मादकता[F], मस्ती[F]।

**stupefactive** –'पिफ़ैक्टिव् a. (चि०) तन्द्राकर, बेहोशी[F] लानेवाला।

**stupefier** –फ़ाइॲर् n. मूर्च्छाजनक, संज्ञाहीन करनेवाला।

**stupefy** –इ v.t. हतबुद्धि करना, मतिमन्द करना, स्तम्भित करना, निष्क्रिय या मूढ़ बनाना, संज्ञाशून्य करना, अचेत करना, जड़ बनाना, सुन्न कर देना, बेहोश करना (*~ied with drink*)।

**stupefying** –इंग् a. व्यामोही, मोहकारी, स्तम्भक।

**stupendous** स्ट्युपे'न्'डॅस् a. विस्मयकर, विस्मयोत्पादक, विस्मयकारी, अद्भुत, विलक्षण, आश्चर्यजनक, स्तम्भित करनेवाला, बृहत्, अतिविशाल, अतिमहान्, बहुत बड़ा, बहुत भारी, शानदार, जबरदस्त, अहम, ग्रांडील (*a ~ structure*)।

**stupendousness** –निस् n. विस्मयकारिता[F], बृहदाकारता[F], अतिविशालता[F], महानता[F], भारीपन, शान[F]।

**stupeous** स्ट्यू'पिॲस् a. (वन०) जटाधारी, जटायुक्त; परतदार।

**stupid** स्ट्यू'पिड् १. n. (बोल०) मूर्ख व्यक्ति; २. a. निर्बुद्धि, मन्दबुद्धि, जड़बुद्धि, मूढ़, मन्द, मन्दधी, प्रमादी, अविज्ञ, जड़मति, बुद्धू, पगला, नादान, नासमझ, ठुस, बेवकूफ, घामड़, गावदी, कुन्दजहन (*a ~ person*);

निष्क्रिय, क्रियाहीन, निकम्मा, सुस्त, आलसी, जड़, बेहोश; अरुचिकर, फीका, बेमजा (*a ~ place*)।

**stupidity** –'डिटि n. निर्बुद्धिता^F, बुद्धिहीनता^F, जड़ता^F, (शिक्षा०) मूढ़ता^F, मौर्ख्य, मूर्खता^F, अज्ञानता^F, नासमझी^F, बुद्धूपन।

**stupidness** –'पिड्-निस् n. निर्बुद्धिता^F, मन्दबुद्धिता^F, जड़बुद्धिता^F, मन्दता^F, मन्दधीत्व, प्रमादित्व, अविज्ञता^F; निष्क्रियता^F, क्रियाहीनता^F, निकम्मापन, सुस्ती^F; बेहोशी^F; अज्ञानता^F, नादानी^F, नासमझी^F।

**stupor** स्ट्यू'पॅर् n. स्तब्धता^F, भौंचक्कापन, विस्मयकी असहाय अवस्था^F; (शिक्षा०, चि०) जड़िमा^F, जाड्य, जड़ता^F, संज्ञाहीनता^F, अचेतनता^F, व्यामोह, तन्द्रा^F, मूर्च्छा^F, गशी^F; मदहोशी^F।

**stuporous** –रॅस् a. (चि०) तन्द्रायुक्त, संज्ञाहीन, मूर्च्छित; अचैतन्य-सम्बन्धी, मूर्च्छा-विषयक, तन्द्रा-विषयक।

**stupose** स्ट्यू'पोस a. (वन०, प्राणि०) चुटियादार, गुच्छेदार।

**stuprate** स्ट्यू'प्रेट् v.t. बलात्कार करना।

**stupration** –प्रे'शॅन् n. बलात्कार।

**sturdied** स्टर्'डिड् a. सर चकरानेकी पीड़ा^Fसे ग्रस्त, सिरदर्दसे पीड़ित।

**sturdiness** स्टर्'डिनिस् n. शक्तिमत्ता^F, बलित्व, बलिष्ठता^F, सबलता^F, पुष्टता^F, दृढ़ांगता^F, तगड़ापन, हट्टाकट्टापन, गठीलापन; कठोरता^F, मजबूती^F, सख्ती^F, जबरदस्ती^F।

**sturdy**¹ स्टर्'डि n. भेड़ों^Fके सिर चकरानेका रोग।

**sturdy**² a. बलिष्ठ, सबल, दृढ़ांग, हृष्टपुष्ट, बली, पुष्ट, (पशु०) बलवान्, गठीला, ताकतवर, तगड़ा, दबंग, मजबूत, कठोर, कड़ा, सख्त, जोरदार;
~ **animal**, ~ **child**, ~ **legs**.

**sturgeon** स्टर्'जॅन् n. (जन्तु०) पंचपालि^F, बड़ी जाति^F की शार्क-जैसी मछली^F, स्टर्जियन^F।

**stutter** स्ट'टॅर् १. n. वाक्संकोच, हकलाहट^F, हकलाने या हकलाकर बोलनेकी क्रिया^F या स्वभाव; २. v.t. & i. हकलाना, हकलाकर बोलना, अटक-अटककर बोलना; हिचकना।

**stutterer** –टॅरॅ n. हकला, हकलाकर बोलनेवाला।

**stuttering**¹ –रिंग् n. वाणीस्खलन, जिह्वास्खलन, हकलाहट^F; (शिक्षा०) तुतलाना।

**stuttering**² a. स्खलितवाक्, हकलानेवाला।

**sty**¹ स्टाइ' १. n. (pl. *-ies*) शूकरशाला^F, सुअरवाड़ा, सुअरोंका बाड़ा; (ला०) अपवित्र स्थान, घृणित कार्य करनेका स्थान, गन्दा घर, चकला, अड्डा; २. v.t. & i. सुअरबाड़ेमें रखना या रहना, गन्दे घरमें या अड्डेपर बसना या बसाना।

**sty**² (pl. *-ies*), **stye** nn. गुहांजनी^F, अंजना^F, गुहेरी^F, आँख^Fकी बिलनी^F, पलक^Fके नीचेकी फुंसी^F (*a ~ in* one's *eye*)।

**Stygian** स्टि'जिॲन् a. अन्धकारग्रस्त, अँधेरा, पातालो, नारकीय, नरककी वैतरणी नदी (*styx*) -सम्बन्धी या पाताल-सम्बन्धी।

**stylar** स्टाइ'लॅर् a. रीति-विषयक, शैली-सम्बन्धी, स्टाइलका, ~ **canal** (वन०) वर्तिका-नलिका।

**style**¹ –ल्' १. n. कार्यपद्धति^F, भाषण या लेखनकी शैली^F, बोलने या लिखनेका ढंग, पद्धति^F, रीति^F, तरीका (*the ~ is better than the matter*); गुण, विशिष्टताएँ^F, अच्छाइयाँ^F; शैली^F, वाग्व्यापार, आख्या^F (*in the ~ of Shakespeare*); श्रेष्ठता^F, उत्कृष्टता^F, विशेषता^F, उत्तमता^F, कुलीनता^F, सुन्दरता^F, सुरूपता^F, ठाट (*let us do the thing in ~ if we do it at all*); आकृति^F, नमूना^F, बनावट^F, सूरत-शक्ल^F (*in all sizes and ~s*); (स्था०) तूर; प्रकार, ढंग, आकार-प्रकार, रूप-रंग, तरह, किस्म (*a gentleman of the old ~*); शलाका-लेखन-उपकरण, लिखनेकी सलाई^F, स्टाइल^F; (का०) लेखनी^F, कलम^F या पेंसिल^F; (परिवर्तित) स्टाइल^Fके आकारकी कोई वस्तु^F; पूर्ण विवरण, पूरा नाम तथा पद, किसी वस्तु^Fका पूरा पता या हवाला, पूरी उपाधि^F (*did not recognize him under his new ~*); (चि०) बेधनके कामकी सूचीमुख शलाका^F; २. v.t. विशेष नाम या उपाधि^Fका प्रयोग करना, नाम लेना, पुकारना (*is ~d king*); *there is no ~ about her* वह साधारण-सी दिखाई देती है।

**style**² n. (कृषि०, वन०) वर्तिका; (वन०) कुक्षिवृन्त, स्त्रीकेसरदण्ड, तन्तु, परागवाहिनी^F, कुक्षि^Fको साधनेवाला अण्डाशयका पतला भाग, स्टाइल^F।

**stylet** स्टाइ'लिट् n. (चि०) सूचीमुख शलाका^F, (जीव०) सूचिका^F, छोटा छुरा, क्षुरिका^F, छुरी^F।

**styliform** –लिफ़ॉम् a. कण्टिकाकार; क्षुरिकारूप; ~ **cartilage** (जीव०) शूकाकार उपास्थि^F।

**stylish** स्टाइ'लिश् a. सुसज्जित, रीतिप्रिय, सभ्याचारानुरूप, आडम्बरप्रिय, चटकदार, शानदार, बनाठना; शैलीयुक्त।

**stylishness** –निस n. सज्जा^F, रीतिप्रियता^F, आडम्बरप्रियता^F, चटक^F, शान^F, बनाठनापन; शैली^F।

**stylist** –लिस्ट् n. शैलीकार, सुन्दर साहित्यिक शैलीवाला लेखक।

**stylistic** –'टिक् a. साहित्यिक शैली-सम्बन्धी।

**stylistics** –क्स् n. रीतिशास्त्र, शैलीशास्त्र।

**stylite** स्टाइ'लाइट् n. खम्भेके सिरेपर बैठकर साधना^F करनेवाला मध्ययुगीन साधक या तपस्वी (सम्प्रदाय)।

**stylize** स्टाइ'लाइज् v.t. शैली^Fका रूप देना, कला^Fकी किसी वस्तु^Fको परम्परागत शैली^Fके नियमोंके अनुरूप ढालना।

**stylized** –ड् a. रीतीयित, (इति०) निरूढ़, शैली^Fमें ढाला हुआ।

**stylo-** शंकु-, अस्थिशंकु- (*~spore, ~maxillary*)।

**stylo** स्टाइ'लो n. (pl. *-s*) एक प्रकारकी स्याही^F-भरी कलम^F।

**Stylobate** स्टाइ'लॅबेट् n. (स्था०) सोपान आधार, (इति०) दासा।

**stylograph** स्टाइ'लॅग्राफ् n. शंकुलेखनी^F, सुई-कलम^F, एक प्रकारकी कलम^F या फाउण्टेनपेन।

**stylographic** –ग्रै'फिक् a. शंकुलेखनी-सम्बन्धी।

**Stylohyoid** स्टाइलॅहाइ'आएड् n. (चि०) शर-कण्ठिकी^F।

**styloid**[1] स्टाइ'लाएड् n. (चि०) शर, शंकु, अस्थिशंकु; ~ process शरप्रवर्ध, शरवर्ध, शंकुवर्ध।

**styloid**[2] a. शंकु-, शंकुलेखनीवत्, कलम-जैसा; रीतिवत्, शैली-जैसा।

**stylus, stilus** स्टाइ'लॅस्, स्टाइ'लॅस् n. सूचिका^F, सुई^F; शलाका^F; अनी^F; (चि०) ध्वनि-शलाका^F; लेखनी^F, कलम^F।

**stymie** स्टाइ'मि १. n. (गोल्फ) गोल्फके गोल मैदानकी अवस्था^F (जब कि किसी खिलाड़ीकी गेंद^F अपने प्रतियोगीकी गेंद^F और छेदके बीचमें पड़ी होती है और दोनों गेंदें^F कम-से-कम छः इंच दूर हों), स्टाइमी^F (*I laid him a ~*); २. v.t. प्रतियोगी या प्रतियोगीकी गेंद^F या अपने-आपको स्टाइमीकी स्थिति^F में रखना; (ला०) समझौते या लिखा-पढ़ी^F की स्थिति^F में रखना।

**styptic** स्टिप्'टिक् १. n. रुधिरस्रावरोधक या रक्तरोधक पदार्थ; २. a. (कृषि०) रक्तरोधक, रक्तप्रवाहरोधक, रक्तरोधी, (चि०) रक्तस्तम्भक, रक्तनिवारक, बहते खूनको रोकनेवाला।

**stypticity** –टि'सिटि n. (चि०) रक्तस्तम्भकता^F, रक्तावरोध, रक्तरोधकता^F, रक्तप्रवाहरोधकता^F, रक्तरोधिता^F, रक्त-निवारकता^F।

**Styx** स्टिक्स् n. वैतरणी नदी^F, प्रेतनदी^F, यमलोककी नदी^F, स्टाइक्स् (*black etc. as ~*); *cross the ~* वैतरणी^F पार करना, मरना।

**S.U.** Soviet Union.

**Su.** Sunday.

**suability** स्यूॲबि'लिटि n. अभियोज्यता^F, नालिश^F की जानेकी अवस्था^F; प्रार्थ्यता^F, प्रार्थनीयता^F, मुकदमा चालू किये जानेकी योग्यता^F।

**suable** –'ॲबॅल् a. अभियोज्य, नालिश^F करने योग्य; प्रार्थ्य, प्रार्थनीय, मुकदमा चालू करने योग्य।

**sualocin** –लोकिन् n. (ज्यौ०) तृतीय वीणा^F।

**suasible** स्वे'सिबॅल् a. = PERSUASIBLE.

**suasion** स्वे'ज़्न् n. (विशे० *moral ~*) प्रवर्त्तना^F, प्रबोधन, अभिप्रेरण, समझाना-बुझाना।

**suasive, suasory** –'सिव्, –'सॅरि aa. प्रवर्त्तक, प्रवर्त्तनक्षम, प्रवृत्तिजनक, प्रवर्त्तनशील, अभिप्रेरक, प्रबोधनकारी, समझाने-बुझानेवाला; प्रबोधन-सम्बन्धी।

**suave** स्वेव् a. शान्त, शमनकारी, शान्तिप्रद, शान्तिदायक, प्रिय, प्रीतिकर, रोचक, सुमधुर, भद्र, मृदु, मधुर, मिष्टभाषी, मनोज्ञ, कोमल, विनम्र, विनीत, विनयशील, नर्म, स्वादु, मीठा, सरस (*~ person, speech*)।

**suaveolent** स्वे'वि'ॲलॅन्ट् a. सुगन्धित; महकनेवाला।

**suaviter in modo** (L) a. आचार-शिष्ट।

**suavity** स्वै'विटि n. शान्तिप्रदता^F, रोचकता^F, मनोज्ञता^F, माधुर्य, मृदुता^F, स्वादुता^F, सुमधुरता^F, कोमलता^F, विनम्रता^F, विनयशीलता^F, नरमी^F, मुलायमियत^F।

**sub-** अधः-, अधो-, अधर- (*~human, ~normal, ~registrar*), उप-(*~branch, ~editor, ~office, ~ overseer, ~rule*); अनु- (*~-agent, ~-algebra, ~allot, ~-assistant*)।

**sub** सब्' १. n. (बोल०) सेना^F में कैप्टनके नीचे दर्जेका कमीशनप्राप्त हाकिम; स्थानापन्न,बदल^F; SUBSCRIPTION; पनडुब्बी^F; २. v. i. स्थानापन्न होना, किसीकी जगह^F काम करना।

**sub.** subject.

**subabdominal** सब्-ॲब्डॉ'मिनॅल् a. (चि०) अधरुदरस्थ, अधःउदरस्थ, उदराधःस्थ, उपोदरस्थ, पेड़ में स्थित, पेटके निचले भागका।

**subacid** –ऐ'सिड् a. अन्वम्ल, ईषदम्ल, कुछ खट्टा।

**subacidity** –ॲसि'डिटि n. अन्वम्लता^F, ईषदम्लता^F, कुछ खट्टापन।

**subacrid** –ऐ'क्रिड् a. मृदुतीक्ष्ण, थोड़ा तेज।

**subact** –ऐक्ट v.t. अभिभूत करना, दबाना; प्रोत्साहित करना, धीरे-धीरे आगे बढ़ाना।

**subaerial** ⊙सबेॲ'रिॲल a. (प्रा० भू०) भूपृष्ठीय; ~ relief (प्रा० भू०) निमज्जित उभार।

**subagency** –एजॅंसी n. उपाभिकरण, अन्वभिकर्त्ताका कार्यालय, अधीन एजेन्सी।

**subagent** –एजंट n. अन्वभिकर्ता, (वाणि०) उपाभिकर्त्ता, प्रतिनिधिका प्रतिनिधि, अधीन एजण्ट, उप-एजेण्ट।

**subahdar** सूबॅडार्' n. अँग्रेजी शासनमें टुकड़ी^F का प्रमुख भारतीय अधिकारी, सूबेदार।

**subaltern** सब्-ॲल्टॅर्न् १. n. (सेना०) कैप्टेनके पदसे नीचेका अवर या कनिष्ठ अधिकारी, छोटा अफसर; T.; २. a. उपनिहित, उपाश्रित, अधीन, अवर, निम्न, निम्नपदस्थ, अधीनस्थ, मध्यम, छोटा, नीचे पद या दर्जेका, मातहत; (तर्क०, प्रस्थापना^F या प्रस्तावोंके सम्बन्धमें) असामान्य, विशेष;

~ general, ~ opposition, ~ species.

**subalternate, -d** ⊙–टॅर्नेट्, -ड् aa. (दर्श०) उपनिहित, उपाश्रित, अवर, निचला; क्रमिक, क्रममें आनेवाला।

**subalternation** ⊙–टॅर्ने'शॅन् n. उपाश्रयण, अवरता^F, मातहती^F।

**subalternity** ⊙–'निटि' n. अवरता^F, अश्रेष्ठता^F, निम्नता^F, निचलापन।

**subanconeus** ⊙स्यूबैंको'निॲस् n. (चि०) अधःकूर्परिका^F।

**subaquatic** –ॲक्वै'टिक् a. जलस्थ, पानीके नीचे स्थित; कम अधिक रूपमें जलवासीकी प्रकृति^F का, जलजीवी जन्तुओं आदिकी आदतोंवाला।

**subaqueous** –ऍ'क्विअस् a. पानीके नीचेका ।

**subarctic** –आर्क्'टिक् a. (प्रा० भू०) उत्तरध्रुवीय, **उपोत्तरध्रुवीय** (~ *climate*, ~ *region*), उत्तरी ध्रुवकी सीमाओं^F परका ।

**subalternant** ⊙सबॉर्ट'र्'नॅन्ट् a. (दर्श०) **उपविधायक** ।

**subastral** –ऍस्'ट्रॅल् a. =TERRESTRIAL.

**subaudi** (L) v. imperat. मनमें ही वृद्धि^F करो, शब्द बढ़ा लो ।

**subaudition** सबॉडि'शॅन् n. अलिखित या अवर्णित बात^Fका स्वतः ज्ञान, जानकारी^F, छूटे हुए शब्दोंकी अपने मनसे भरती^F, छिपी हुई बात^Fकी समझ^F, ध्वन्यर्थज्ञान ।

**subbing** ⊙स'बिंग् n. **संपादन, उपसंपादन कार्य** ।

**subcelestial** सब्-सि'ले'स्'टिॲल् a. =TERRESTRIAL.

**subclass** –'क्लास् n. उपकक्षा^F, उपश्रेणी^F, **उपवर्ग**, निम्न श्रेणी^F, अनुवर्ग ।

**sub-clause** –'क्लॉज् n. (का०) **उपखण्ड**, उपपरिच्छेद; **उपधारा^F** ।

**subclavius** ⊙सब्क्ले'वि'ॲस् n. (चि०) **अधोजत्रुका^F** ।

**sub-commissioner** –कॅमि'शॅनॅर् n. उपायुक्त, सब-कमिश्नर ।

**sub-committee** –कॅमि'टि n. **उपसमिति^F**, छोटी कमेटी^F ।

**subconscious** सब्-कॉन्'शॅस् a. (चि०) अल्पसंज्ञ, उपचेतन, (शिक्षा०) **अवचेतन**, सुप्तचेतन ।

**subconsciousness** –निस् n. (चि०) अल्पसंज्ञता^F, उपचेतनता^F, अवचेतनता^F ।

**sub-constellation** –कॉन्स्टे'ले'शॅन् n. (ज्यौ०) **उपतारामण्डल** ।

**subcontinent** –कॉन्'टिनॅन्ट् n. (प्रा० भू०) **उपमहाद्वीप** ।

**sub-contract**[1] –कॉन्'ट्रैक्ट् n. (वाणि०) **उपसंविदा^F**, **ठेका** ।

**subcontract**[2] –'कॅट्रैक्ट् v. i. अनुबद्ध करना, उपसंविदा^F देना, शिकमी ठेका देना ।

**subcutaneous** –क्यूटे'निॲस् a. अधश्चर्म, चर्माधः, (शिक्षा०, चि०, जीव०) **अधस्त्वक्**, त्वगिन्नीय, उपचर्मका, चमड़ेके नीचेके भागका;
~ **bursa**, ~ **injection**, ~ **sensibility**, ~ **tissue.**

**subdeacon** –डी'कॅन् n. डीकनका सहायक पादरी, उपडीकन ।

**subdean** –'डीन् n. उपअधिष्ठाता, सहायक अधिष्ठाता, सबडीन ।

**subdeanery** –'नॅरि n. उपाधिष्ठातृ-पद, सहायक-अधिष्ठातृ-पद, सब-डीनका पद ।

**sub-deputy** –डे'प्यूटि (~ *collector* आदि) अवर, उप ।

**subdivide** –'डिवाइड् v.t. & i. अन्तर्विभाजन करना, अन्तर्भाजन करना, अनुभाजन करना, उपविभाजन करना या उपविभाग करना या होना; भाग-प्रतिभाग करना या होना, हिस्सेके और हिस्से बनाना या बनना ।

**subdivided** –'डिड् a. (ग० भी) अन्तर्विभक्त, **उपविभाजित** (~ *bar*), प्रविभाजित ।

**subdivisible** –डिवि'ज़िबॅल् a. उपभाज्य, उपभाजनीय, उपविभाज्य, उपविभाजनीय, हिस्सेमें हिस्से करने योग्य ।

**subdivision** –'ज़न् n. अन्तर्विभाजन, अन्तर्विभाग, **उपप्रभाग, उपविभाग**, प्रभाग; उपविषय, प्रशाखा^F, **उपमण्डल**, अवर प्रमण्डल; (का०) **उपखण्ड, परगना** ।

**subdolous** सब्'डॅलॅस् a. छली, धूर्त, चालाक, मक्कार ।

**subdominant** सब्-डॉ'मिनॅन्ट् n. (संगीत) उपमुख्य, उपबली स्वर, बली सुरके नीचेका सरगमका चौथा सुर; (प्राणि०) **उपप्रबल, उपप्रभावी** ।

**subdorsal** –डोॲर्'सॅल् a. अधःपृष्ठीय ।

**subduable** –ड्यू'ॲबॅल a. जेय, पराजेय, पराजय योग्य, दमनीय, अनुशासनीय, अधीन करने योग्य, वशमें करने योग्य; शान्त या कोमल करने योग्य, धीमा करने लायक ।

**subdual** –ॲल् n. विजय^F, जीत^F, पराजय^F, पराभव, दमन, हार^F, संयमन, वशीकरण, वश; मृदुलीकरण, शान्त या धीमा करनेका कार्य ।

**subduct** सॅब्डक्ट्' v.t. प्रत्यावर्तित करना, प्रत्यावृत्त करना, प्रतिनिवर्तित करना, लौटाना, वापस लेना; निकाल लेना; घटाना ।

**subduction** –क्'शॅन् n. प्रत्यावर्तन, प्रतिनिवर्तन, लौटाना, वापस लेना; निकाल लेना, घटाना ।

**subdue** सॅब्ड्यू' v.t. विजित करना, परास्त करना, पराजित करना, विजय^F पाना, पराभूत करना, अभिभूत करना, पराधीन बनाना, स्वामित्व प्राप्त करना, वशमें करना, अधीन करना, दमन करना, अनुशासित करना, नीचा दिखाना, दबा लेना, काबूमें करना, हराना, नीचा करना, (~ *enemies*, *passions*); सधाना; नम्र या शान्त बनाना, नर्म या मुलायम बनाना, कोमल बना देना, स्वर धीमा करना, मद्धिम करना या उतारना, नीचा करना; कम करना, हल्का करना, घटाना ।

**subdued** –ड् a. विजित, परास्त, पराभूत, अभिभूत, वशीकृत (~ *enemy*); अवमन्दित, नम्र, शान्त, धीमा, मद्धिम (~ *colour*, *light*) ।

**subduedness** –'निस् n. शान्तता^F, मृदुता^F, कोमलता^F, नरमी^F, धीमापन, हलकापन; अधीनता^F ।

**subduer** –ड्यू'ॲर् n. दमनकारी, विजेता, पराजेता, पराभूत करनेवाला, हरानेवाला, वशमें करनेवाला ।

**subduing** –'इंग् n. दमन, अभिभव, नियमन, निग्रह ।

**subedit** –ए'डिट v.t. उपसम्पादन करना, उपसम्पादनका कार्य करना ।

**subeditor** –टॅर् n. उपसम्पादक, सहायक सम्पादक।

**subequal** –ई'क्वॅल् a. समप्राय, तुल्यप्राय, प्रायः बराबरका।

**suberous** स्यू'बॅरॅस् a. त्वक्षामय; मृदु-नम्य, कोमल-नमनीय, मुलायम एवं लचीला।

**subfamily** सब्-फ़ै'मिलि n. उपवंश, अनुवंश, अनुकुल, उपकुल (जन्तु० वर्गों में)।

**subfusc** –'फ़स्क् a. साँवला, धुँधला या फीका (रंग)।

**subgenus** –जी'नॅस् n. उपवर्ग, उपगण, उपजाति^F, उपवृन्द, (प्राणि०) **उपवंश**, T.।

**subgroup** –'ग्रूप् n. अनुवर्ग, **उपवर्ग**, अनुसमूह, **उपसमूह, उपग्रुप**, छोटी-सी टोली^F।

**sub-head** –'हेॅड् n. **उपशीर्ष; उपशीर्षक**।

**subheading** –'डिंग् n. (ग०) **उपशीर्षक**, अनुशीर्षक।

**sub-inspector** –इन्स्पेॅक्'टॅर् n. उपनिरीक्षक।

**subintestinal** –इन्टेॅस्'टिनॅल् a. (चि०) अधोआन्त्रिक, **उपान्त्रिक**, अधोआन्त्र, आँत^Fके नीचेका (*~ vein*)।

**subitaneous**–बीटेनस् a. आकस्मिक, अचानक, उतावला, जल्दबाज; शीघ्रकृत, जल्दी^Fमें बना।

**subito** सूबिटो adv. क्षिप्रतः, द्रुतवेगेन, शीघ्रतः, शीघ्रतया।

**subj.** subject; subjunctive.

**subjacent** –जे'सॅन्ट् a. अधःस्थ; अधोवर्ती, निम्नस्थ, आधारस्थित, मूलका, तह^Fका, नीचा, नीचे बसा हुआ।

**subject**[1] सब्'जिॅक्ट् n. विषयवस्तु^F, प्रसंग, कथा^F, बात^F, विवाद या विवरण या वर्णनका विषय (*never talks on serious ~s*), कारण, हेतु, परिस्थिति^F, (शिक्षा०) **विषय**, वस्तु^F, प्रकरण, मामला (*is a ~ for ridicule*); मनोवृत्ति^F, अन्तःकरण, मानसिक वृत्ति^F, मन, दिल (*ill-conditioned*, etc. *~*); (संगीत) टेक^F (*~ of piece of music*); (का०) **प्रजा**^F, स्वतन्त्र या पराधीन राज्यका कोई नागरिक या सदस्य, रय्यत^F, (*rulers and ~s*); (तर्क०, व्या०) कर्त्ता, कर्तृपद, (दर्श०) **उद्देश्य**, विधेय (*~ and predicate are the essential parts of a sentence*); पुरुष, व्यक्ति (*sensitive ~*); (अध्या०) द्रष्टा, आत्मा^F, अहं, ज्ञाता, विषयी, (शिक्षा०) **व्यक्ति**; किसी वस्तु^Fका मूलतत्त्व, मूलाधार, सारांश, सारभाग, पदार्थ; कथानायक; ~ and object अहं तथा अनहं, आत्मा^F एवं अनात्मा^F, चेतन तथा अचेतन; ~ committee विषय-समिति^F; ~-heading विषय-अनुक्रमणिका^F, विषय-शीर्षक, विषय-सूची^F; ~-matter **वादविषय**, आलोच्य विषय, विषय-वस्तु^F; ~-object मन्तव्य, लक्ष्य, उद्देश्य; अभिप्राय; ~ offer (वाणि०) **माल-प्रस्ताव**; *change the ~* अन्य विषयकी चर्चा^F करने लगना, बात^F बदल देना, (विशेष घबराहट^Fके कारण) कोई और जिक्र^F छेड़ देना; *the liberty of the ~* जनस्वातन्त्र्य, जनता^Fके वैधानिक अधिकार।

**subject**[2] सॅब्जेॅक्ट्' v.t. किसी राष्ट्रको अपने वशीभूत करना, वशमें करना, अधिकारमें करना, अधीन बनाना, जीत^F लेना, अधीनस्थ करना; आस्पद या आयत्त बनाना, प्रभावशील करना, पात्र बनाना, प्रयोग करना, अमल करना (*rudeness ~s one to retorts in kind*)।

**subject**[3] सब्'जिॅक्ट् a. अधरिक, अधीन, पराधीन, राज्याधीन, शासनाधीन, राज्याश्रित, मातहत (*a ~ province*); (प्रा०, का०) अधोवर्ती, वशवर्ती, निम्नस्थ, नीचा, नीचेका (*survey the ~ plains*); आस्पद, आस्पदीभूत, आयत्त, बाध्य, उपजीवी, प्रभावित होनेवाला (*persons ~ to gout*); (a. & adv.) इस विचारसे, बशर्ते, इस शर्त^Fके साथ, जब तक कि (*the arrangement is made*, or *is*, *~ to your approval*); *is held ~* पराधीनता^Fमें, गुलाम बनकर रहना।

**subjection** सॅब्जेॅक्'शॅन् n. अधीनीकरण, अधीनता^F, पराधीनता^F, पराभव, दासता^F, वश्यता^F, दमन, दबाव।

**subjective** –'टिव् १. n. (व्या०) कर्तृपदीय, कर्त्ता-सम्बन्धी; (कला व कलाकारके सम्बन्धमें) पुरुषनिष्ठ, आत्मनिष्ठ, आत्मलक्षी, आत्मपरक, आत्मिक, प्रातीतिक, स्वानुभूत्यात्मक, व्यक्तिपरक, व्यक्तिवादी, अनुव्यक्ति (*~ knowledge, philosophy*); २. a. (दर्शन०) आत्मघात, **आत्मनिष्ठ**, आत्ममुख, अहंपरक, अहंजात, आत्मगत, प्रत्यक्चेतन, अन्तःसृष्टि-विषयक, विषयीगत, अधिकरणनिष्ठ; **व्यक्तिनिष्ठ, पुरुषनिष्ठ**, व्यक्तिगत, अन्तर्व्यक्त, (प्रच०) काल्पनिक, कल्पित, मनगढ़न्त, ख्याली; ~ case *or* subject कर्त्ता कारक; ~ genitive कर्तृपदीय सम्बन्ध-कारक; (निदान०) आत्मप्रत्यय, स्वप्रत्यय, केवल रोगीसे अनुभूत (~ symptoms); ~ Spirit सत्ता^F; ~ idealism दृष्टसृष्टिवाद;

~ condition, ~ connotation, ~ ethics, ~ judgement, ~ naturalism, ~ phenomena, ~ psychology, ~ sampling, ~ unity, ~ value.

**subjectiveness** –निॅस् n. =SUBJECTIVITY.

**subjectivism** –विज़म् n. (दर्शन) विषयिविज्ञानवाद, जीवात्मवाद, आत्मवाद, ज्ञानसापेक्षतावाद।

**subjectivist** –विस्ट् n. & a. विषयिविज्ञानवादी, आत्मवादी।

**subjectivity, subjectiveness** –जिॅक्टि'विटि, –निॅस् nn. आत्मपरकता^F, आत्मनिष्ठता^F, व्यक्तिपरकता^F, आत्मिकता^F, आत्मलक्षिता^F, स्वानुभूत्यात्मकता^F, व्यक्तिवादिता^F।

**subjectivize** –जेॅक्'टिवाइज़् v.t. आत्ममुख बनाना, अहंपरक बनाना, काल्पनिक बनाना, कल्पित बनाना, मनगढ़न्त बनाना, ख्याली बनाना।

**subjectless** –'जिॅक्ट्'लिॅस् a. कर्त्ताशून्य, निरुद्देश्य, उद्देश्यरहित; प्रजाशून्य, जनरहित, प्रजाहीन; अहंमुक्त; विषयविहीन, पदार्थशून्य, विषयवस्तुरहित।

**subjoin** सॅब्जाॅइन्' v.t. पश्चात् संयोग करना, (दृष्टान्त,

लघु कथा आदि) अनुबद्ध करना, अन्तमें जोड़ना, पीछे लगा देना, टाँकना।

**subjoinder** –डॅर् n. अतिरिक्त अभिवचन, अतिरिक्त विशेषकथन।

**subjoined** a. अनुबद्ध, अनुलग्न, नत्थी (~ *form*)।

**sub judice** (L) a. (का०) न्यायाधीन, विचाराधीन।

**subjugable** सब्'जुगॅबॅल् a. जेय, पराजेय, जीत[F] लेने योग्य, अधीन करने योग्य।

**subjugate** –गेट् v.t. पराभूत करना, परास्त करना, पराजित करना, (का०) **वशीभूत करना, वशमें करना, अधीन करना,** दमन करना, जीत[F] लेना, काबूमें करना, दबा लेना।

**subjugation** –गे'शॅन् n. अधीनीकरण, वशवर्तीकरण, दमन, निग्रह, (राज०, शिक्षा०) **पराभव,** अभिनव, वश्यता[F], वशवर्तिता[F], अधीनता[F], दबाव, तावेदारी[F]।

**subjugator** –जुगेटॅर् n. पराभवकर्त्ता, वशीकर्त्ता, दमनकर्त्ता, निग्रही, अधीनकर्त्ता, जीत[F] लेनेवाला।

**subjunction** सॅब्जन्क्'शॅन् n. पश्चात्संयोजन, अनुबन्धन, पीछे जोड़ना।

**subjunctive** –टिव् १. n. सम्भावना[F], संशय या कल्पनावाचक क्रियाप्रकार विशेष; २. a. संशय, शर्त[F], अनुमान आदिका सूचक, शर्तिया।

**sub-kingdom** सब्-किन्ग्'डॅम् n. उपराज्य, उप-प्रदेश; अनुसृष्टि[F], उपप्राणि-जगत, **उपजगत्,** उपकोटि[F], जन्तु जगत् या वनस्पति जगत्, T.।

**sublate** सब्'लेट् v.t. प्रत्याख्यात करना, अस्वीकृत करना, रद्द करना, झूठा सिद्ध करना, झूठ बोलना।

**sublease** सब्'लीज़् १. n. अनुपट्ट, **उपपट्टा,** दरपट्टा, (का०) **शिकमी पट्टा;** २. v.t. अनुपट्टेपर देना, शिकमी पट्टेपर देना, शिकमी इजारा देना।

**sublet** सब्लॅ'ट् v.t. **उपपट्टेपर देना,** उपपट्टेपर उठाना, आगे भाड़ेपर देना, **शिकमी देना,** पट्टेपर ली हुई वस्तु[F]को दूसरेको पट्टेपर देना।

**sublethal** ⊙सब्ली'थॅल् a. (चि०) ऊनघातक।

**subletting** –टिंग् n. (परि०) **शिकमी देना,** (का०) **उपपट्टेपर देना।**

**sublibrarian** सब्लाइब्रेअॅ'रिॲन् n. उपपुस्तकाध्यक्ष, उपग्रन्थागारिक, सहायक लाइब्रेरियन।

**sublieutenant** सब्लॅफ्टे'नॅन्ट् n. पोतिक; सहायक लेफ्टिनेण्ट।

**sublimable** सब्'लिमॅबॅल् a. उत्साद्य, उत्सादनीय, वाष्पीभूत करके फिर ठोस करने योग्य; उदात्त, भव्य।

**sublimableness** –नॅस् n. उत्साद्यता[F], उत्सादनीयता[F], वाष्पीभूत करके फिर ठोस किये जानेकी स्थिति[F], उदात्तता[F], भव्यता[F]।

**sublimant** सब्'लिमॅन्ट् n. & a. उत्सादक।

**sublimate**[1] –मॅट् १. n. (चि०) ऊर्ध्वपातित द्रव्य, उत्साद, उत्सादित पदार्थ, जौहर, उड़ायी हुई वस्तु[F]; (*corrosive* ~) रसकर्पूर; २. a. (रसा०, प्रा० भू०) **ऊर्ध्वपातज,** उत्सादित, ऊर्ध्वपाती, ताप द्वारा वाष्पीभूत करके फिरसे ठोस किया हुआ।

**sublimate**[2] –मेट् v.t. उत्सादन करना, ऊर्ध्वपातन करना, (किसी वस्तु[F]को) ठोस रूपसे ताप द्वारा वाष्पीभूत करके फिरसे ठोस होने देना, जौहर उड़ाना; उदात्त बनाना; ऊँचा करना; (ला०) आदर्श रूप देना, आदर्श बनाना, परिष्कार या संस्कार करना, शुद्ध या निर्मल करना, शोधित करना।

**sublimated** –टिड् a. = SUBLIMATE[1].

**sublimation**–मे'शॅन् n. सम्प्लव, उत्सादना[F], उत्सादन, (रसा०, भौ०) **ऊर्ध्वपातन** (~ *curve*), ठोस रूपको ताप द्वारा भाप[F] करके फिरसे ठोस बनानेकी प्रक्रिया[F]; (शिक्षा०, दर्श०) **उदात्तीकरण,** परिष्करण, परिशोधन, उत्तोलन, (शिक्षा०, दर्श०) **उन्नयन।**

**sublime**[1] –लाइम्' v.t. & i. उत्सादित करना या होना, **ऊर्ध्वपात करना या होना,** ठोसको वाष्पीभूत करके फिरसे ठोस होने देना या होना, जौहर उड़ाना या उड़ना; शुद्ध या परिष्कृत करना या होना, उन्नत बनाना, विशुद्ध होना, ऊपर उठाना; भव्य बनाना, अत्युच्चता[F] या अलौकिकता[F] प्रदान करना, महान् या प्रभावशाली बनाना।

**sublime**[2] a. भव्य, उत्कृष्ट, अत्युदात्त, अलौकिक, महान्, उच्च, उन्नत, प्रशस्त, विशाल, विशिष्ट, लोकोत्तर, प्रौढ़, परम, प्रभविष्णु, प्रभावशाली, अत्युच्च, शानदार, बड़ा, ऊँचा (~*mountain, poet, thought*); (श०र० शा०) तलस्थ, तलके पासका, सतहके करीबका; ~ impudence अत्यन्त धृष्टता[F], बेहद निर्लज्जता[F]; the ~ भव्यता[F], अलौकिकता[F], महानता[F], सभी अत्युदात्त वस्तुएँ[F]।

**sublimeness**–नॅस् n. भव्यता[F], उत्कृष्टता[F], **गांभीर्य-बोध,** अत्युदात्तता[F], अलौकिकता[F], महानता[F], उच्चता[F], उन्नति[F], प्रशस्ति[F], विशालता[F], विशिष्टता[F]।

**sublimer** –मॅर् n. उत्सादक, ऊर्ध्वपातक, ऊर्ध्वपातन-यन्त्र।

**subliminal** सब्लि'मिनॅल् a. अचेतन अवस्था[F]का; (चि०) अधः सांवेदनिक, संवेदनाओं[F] या सनसनीका; (शिक्षा०) **अवसीम;** (चि०) **अप्रभावी**(~*excitation*); ~ self व्यक्तिके व्यक्तित्वके अंगके रूपमें अचेतन मन।

**sublimity** सब्लि'मिटि n. भव्यता[F], उत्कृष्टता[F], अत्युदात्तता[F], महानता[F], अत्युच्चता[F], अत्युत्कर्ष, गौरव, लोकोत्तरता[F], प्रभावशालिता[F], बड़ाई[F]।

**sublineation** सब्लिने'शॅन् n. रेखांकन, रेखांकितीकरण (शब्दोंके नीचे लाइन[F] खींचना)।

**sublingual** सब्लिङ्'ग्वॅल् a. (चि०, जीव०) **अधोजिह्व** जिह्वा[F]के नीचे स्थित; T.; abscess (चि०) अलास; ~ artery, ~ cavity, ~ fold, ~ gland, ~ papilla, ~ vein.

**sublunar, sublunary** सब्ल्यू'नॅर, -रि aa. अधश्चन्द्र, पार्थिव, भूमण्डलीय, सांसारिक, ऐहिक, इस पृथ्वी[F]का, दुनियावी।

**sub-machine gun** सब्-मॅशीन्' गन् n. बड़ी स्वचालित पिस्तौल^F।

**subman** सब्'मैन् n. (दर्श०) **अवमानव**, अवर मानव, निकृष्ट मनुष्य।

**submarine** सब्'मॅरीन्, सॅब्मॅरीन् १. n. जलान्तर्गा^F, **पनडुब्बी**^F, पानीके भीतर चलनेवाला युद्धपोत, डुबकनी^F; २. a. समुद्रस्थ, अधोसमुद्रीय, समुद्रान्तर, अन्तःसागरीय, (प्रा० भू०) **अन्तः समुद्र, समुद्राच्छन्न**, जलवर्ती, जलगर्भ, समुद्रके नीचेका, समुद्रकी सतह^Fके नीचे (रहनेवाला, प्रयुक्त, चलनेवाला, बना हुआ ~ *cable, volcano*);

~ cable, ~ mountain, ~ ridge, ~ rock.

**submariner** –नॅर् n. पनडुब्बीचालक।

**submaximal** सब्मैक्'सिमॅल् a. (चि०) ऊनचरम।

**submental** सब्मे'न्टॅल् a. **अधश्चिबुक** (~ *artery*), ठोड़ी^Fके नीचे स्थित।

**submerge** सब्मर्ज' v. t. & i. आप्लावित करना, प्लावित करना, निमज्जित करना, जलमग्न करना, जलमय करना, पानीमें डुबोना, गर्क करना; (ला०) (पनडुब्बी^F या चालकसमूह या पोतनायकका) गोता लगाना, डुब्बी^F लेना, डुबकी^F मारना, **डूबना**, समुद्रतलके नीचे जाना।

**submerged**–ड्' a. आप्लावित, (प्रा० भू०) **निमज्जित, निमग्न** (~ *rock*); the ~ tenth ऋणग्रस्त, अभावग्रस्त जनसंख्या^F;

~ forest, ~ orifice, ~ stage, ~ valley, ~ weighing.

**submergence** –जॅन्स् n. जलप्लावन, निमज्जन, **डूबना**, डुबोनेकी क्रिया^F; जलमग्नावस्था^F, गोता, डुब्बी^F, डुबकी^F।

**submergible** –जिबॅल् a. आप्लाव्य, आप्लावनीय, निमज्जनीय, जलमज्जनीय, डुबोने योग्य, गर्क करने योग्य।

**submerse** सब्मर्स्' १. v.t. (क्व०) जलप्लावित करना, जलमग्न करना, डुबोना (पानीके भीतर उगनेवाले पौधोंके अंगोंके सम्बन्धमें); २. a. (क्व०, वन०) जलस्थ, जलमग्न, पानीके भीतरका।

**submersed** –ड् a. जलप्लावित, जलमग्न, डुबोया हुआ।

**submersible** –सिबॅल् a. (सामान्य प्रयोगमें) प्लावनयोग्य, निमज्जनीय, डुबोने लायक; ~ bridge (परि०) **निमज्जक पुल**।

**submersion** –शन् n. आप्लावन, (भौ०) **अवमज्जन**, निमज्जन।

**submiss** ⊙ सब्मिस्' a. = SUBMISSIVE.

**submission** –शन् n. उपस्थापन, अग्रेस्थापन, अर्पण, **निवेदन, पेश करना**; आनुगत्य, शरणागति^F, अनुवर्तन, प्रस्तुति^F, आत्मसमर्पण, वश्यता-स्वीकरण (*shall be satisfied with nothing short of complete* ~); (दर्श०) **प्रणति**^F, **अधीनता**^F; (शिक्षा०) **अभिभव**; (कानून) वकील द्वारा न्यायाधीश या न्यायसभ्यके समक्ष प्रस्तुतवाद (*My Lord, my ~ is this*); सहिष्णुता; नम्रता^F, विनय^F, विनयशीलता^F, क्षान्ति^F, आत्मोत्सर्ग, आत्मसमर्पण, आत्मत्याग, प्राधिकारस्वीकरण, वश्यता^F, आज्ञानुवर्ती आचरण या प्रकृति^F; सानुनय निवेदन, विनती^F (*my ~ is that*) (pl.) (अर्थ०) **सम्प्रेषण**।

**submissive** –सिव् a. शान्त, सुशील, विनम्र, विनीत, विनयी, आत्मत्यागी, नम्र, दीन; आत्मसमर्पणशील, वश्य, वशवर्ती; आज्ञानुवर्ती, आज्ञाकारी, अधीन, अप्रतिरोधकारी, दब्बू, हुकुमबरदार।

**submissiveness**–निॅस् n. (शिक्षा०) **अभिभूतता**^F, आत्मसमर्पणशीलता^F, वश्यता^F, वशवर्तिता^F, अनुवर्तित्व, दीनता^F, **दब्बूपन**; शान्तता^F, सुशीलता^F, विनीतभाव, विनयशीलता^F, विनम्रता^F, विनयीभाव, आज्ञानुवर्तिता^F, आज्ञाकारिता^F, आत्मत्याग।

**submit** सॅब्मिट' v.t. & i. उपस्थित करना, समर्पित करना, उपस्थापित करना, प्रस्तुत करना, (विधा०) **सम्मुख रखना**, समक्ष रखना, सामने रखना, आगे रखना, सौंपना, **पेश करना**, देना (*should like to ~ it to your inspection*); भेजना; अनुवर्तन करना, अधीन होना, नियन्त्रण मानना, अधीनता^F या वश्यता^F स्वीकार करना, अपने-आपको समर्पित कर देना, अधिकार मानना, [शरण]^Fमें जाना, हवाले करना (*wives ~ yourselves [u]nto your own husbands*); अनुरोध करना, **निवेदन करना**; निवेदित करना, अर्ज या विनती^F करना (*I ~ that a [m]aterial fact has been passed over*); पराभव स्वी[कार] करना, विरोध बन्द करना, प्रतिरोध न करना, हार^F मा[न] लेना, सह लेना, जाने देना, राजी हो जाना, मान लेना, [झु]क जाना (*will never ~*)।

**submitted** –टि'ड् a. **निवेदन किया गया; पेश किया गया**।

**submitter** –टॅर् n. (आत्म) समर्पयिता, उपस्था[पक], प्रस्तोता, पेश करनेवाला; निवेदक।

**submontane** सब्मॉन्'टॅन् a. अधोगिरिस्थ, अधःपर्वतीय, शैलपादस्थ, उपत्यकास्थित, घाटी^Fमें स्थित।

**submucosa** ⊙ सब्म्यूकों'सॅ n. (जीव०) अध[ः]श्[ले]ष्मिका^F, T.।

**submucous** सब्म्यू'कॅस् a. (चि०) **अधःश्लेष्मल**, अधःश्लेषी (~ *membrane*)।

**submultiple** सब्मल्'टिपॅल् n. & a. (गणि०) अपवर्त्तक; (रसा०) **अवगुणज**।

**submuscular** सब्मस्'क्यूलॅर् a. (चि०) अ[धः]पेशीय।

**subnasal** सब्ने'ज़ॅल् a. **अधोनास** (~ *joint*), अधोनासिका-स्थित, नाक^Fके नीचेवाला।

**subnivean** ⊙ सब्नी'वि'अॅन् a. अधस्तुषार, अधो[हिम], बरफ^Fके नीचेवाला।

**subnormal** सब्नॉर'मॅल a. (शिक्षा०, चि०) अ

सामान्य, उपप्रसम, उपसामान्य (~ *situation*); अधोलम्ब (~ *integral*)।

**suboccipital** सबॉक्सि'पिटॅल् a. (चि०) अधःपश्चकपालु (~ *nerve*)।

**suboccipitalis** –स् n. (चि०) अधःपश्चकपालिका^F।

**subocular** सब्ऑ'क्यूलॅर् a. अधोनयनस्थ, अधोनेत्रस्थ, आँख^F के नीचेवाला।

**suborder** ⊙ सबॉर्'डॅर् n. अनुगोत्र, अनुगण, (वन०, जीव०) उपगण, उपवर्ग, उपसमूह; उपादेश; T.।

**subordinacy** सॅबॉर्'डिनॅसि n. = SUBORDINATION.

**subordinary** –नॅरि n. अतिसामान्य, अतिसाधारण।

**subordinate**[1] –नॅट् १. n. अधीन व्यक्ति, अधीनस्थ कर्मचारी, अधीनस्थ पदाधिकारी या ओहदेदार, मातहत, (*leaves everything to, never trusts, ~s* or *his ~s*); २. a. उपाश्रित, अमुख्य, गौण, अधीन, निम्नपदस्थ, अप्रधान, अधीनस्थ, सहायक, अवर, छोटा, निचला, कम महत्त्वका, निचले दर्जेका, मातहत; ~ clause अधीन उपवाक्य; ~ isolation आश्रित पृथक्ता^F;
~ court, ~ derivative, ~ formation, ~ magistrate, ~ office, ~ officer, ~ root, ~ service, ~ staff.

**subordinate**[2] –नेट् v.t. सहायक स्थिति^F में रखना, हीन स्थिति^F में रखना, अधीनस्थ करना; अवरस्थ बनाना, अपने नीचे रखना, अधीन या छोटा समझना, कम महत्त्व देना, मातहत बनाना।

**subordinateness** –निॅस् n. = SUBORDINATION.

**subordination**–शॅन् n. अप्राधान्य, गौणत्व; वश्यता^F, अधीनता^F, परवशता^F, पारतन्त्र्य, पराधीनता^F, मातहती^F।

**subordinationism** –निज़्म् n. (धर्म०) अधीनतावाद।

**subordinative** –डिनॅटिव् a. वश्यताद्योतक, अधीनतासूचक, अधीन, परवशता^F या मातहती^F को प्रकट करनेवाला।

**suborn** सॅबॉर्न्' v.t. मिथ्या साक्ष्य दिलाना, (का०) उत्कूट साक्ष्य दिलाना, झूठी गवाही^F दिलाना, घूस^F देकर या किसी और प्रकारसे झूठी शपथ^F लेने या गैरकानूनी काम करनेके लिए प्रलोभन देना; कुयोजित करना, गाँठना।

**subornation** –नेॅशॅन् n. कूटसाक्षी^F, कुयोजन, मिथ्या साक्ष्यकी प्रेरणा^F, झूठी शपथ^F की क्रिया^F।

**suborner** –नॅर् n. घूस^F देकर झूठी गवाही^F के लिए फँसानेवाला।

**suboval** सबो'वॅल् a. = SUBOVATE.

**subovate** –वॅट् a. ईषदण्डाकार, अण्डाकार-सा।

**subphylum** सब्फाइ'लॅम् n. (जीव०) उपसंघ, उपसमुदाय, T.।

**subpoena** सॅब्पी'नॅ (L) १. n. शास्ति-लेख, आदेशपत्र, साक्षीआह्वान-पत्र, साक्षी^F का प्रादेश, सम्मन, न्यायालयमें उपस्थित करानेका आज्ञापत्र, बुलावा, सफीना, समन; २. v.t. शास्तिलेख देना, सम्मन जारी करना।

**subpolar** सब्पो'लॅर् a. अधोध्रुवी, (प्रा० भू०) उपध्रुवीय, आकाशीय ध्रुवके नीचेका; ध्रुवीयप्राय, लगभग ध्रुवीय विशेषता^F या स्थिति^F का।

**subprefecture** सब्प्री'फ़ेॅक्ट्युअॅर् n. उपाधिकारिक या उपप्रशासकका पद या अधिकारक्षेत्र।

**subprior** ⊙ सब्प्राइ'अॅर् n. एक अधीन अधिकारी, सहायक प्रायर दे० PRIOR।

**subquadrate** सब्क्वॉ'ड्रॅट् a. ईषद्वर्ग, वर्गाकार-सा।

**subramous** सब्रे'मॅस् a. कतिपयशाखी, कुछ डालोंवाला।

**subregion** सब्'रीजॅन् n. (ग०) उपक्षेत्र, उपभाग, उपविभाग; (प्रा० भू०) उपध्रुवीय प्रदेश।

**subreption** सॅब्रेॅप्'शॅन् n. (क़ानून) लुण्ठन, ठगी, लूट, रुपया-पैसा ऐंठना।

**subreptitious** ⊙ सब्रेॅप्टि'शॅस् a. = SURREPTITIOUS.

**subreptive** ⊙ –'टिव् a. = SURREPTITIOUS.

**subrigid** ⊙ सब्रि'जिड् a. आकठोर, थोड़ा कड़ा।

**subrogate** ⊙ सब'रॅगेट v.t. स्थानापन्न करना, प्रतिनिवेशित करना, दूसरी वस्तु^F रखना; (का०) प्रत्यासीन होना; (कानून) अनुस्थापित करना, प्रतिस्थापित करना।

**subrogation** –गेॅशॅन् n. प्रतिनिवेशन, (का०) प्रत्यासन, (वाणि०) अन्यस्थापन, स्थानापन्न नियोजन; रिक्थ, दाय, उत्तराधिकार।

**sub rosa** (L) adv. गुप्त रीति^F से।

**subscapularis** n. (चि०) अधोंसफलका।

**subscribable** सॅब्स्क्राइ'बॅबॅल् a. अभिदेय, चन्दा देने योग्य; मतपोष्य, समर्थनीय, समर्थन करने योग्य।

**subscribe** –ब्' v.t. & i. अभिदान करना, शुल्क देना, चन्दा लेना, चन्दा देना या चन्दा देनेका वादा करना, (कुछ रुपया) चन्देके रूपमें किसी सार्वजनिक फण्ड या सामान्य उद्देश्यके लिए देना, चन्दा करके एकत्र करना, जमा करना (*the sum needed was ~d several times over*); (पत्रिका^F का) ग्राहक बनना; योग देना; समर्थन करना, सहमति^F प्रकट करना, स्वीकृति^F देना, मानना (*cannot ~ to that*); नीचे स्वाक्षर करना, नीचे लिखना, हस्ताक्षर या अन्वक्षर करना, दस्तखत करना, सही करना (*the ~d names carry weight*); ~ *for a book* पुस्तक^F छपनेके पहिले ही उसके ग्राहक बननेका अग्रिम धन या पेशगी^F दे देना; ~ *to a newspaper* विशेष समयके लिए किसी समाचारपत्रका ग्राहक बनना।

**subscribed** –ड् a. (का०) अभिदत्त (~ *capital*); शुल्कदत्त।

**subscriber** –'बॅर् n. अंशदायी, अभिदाता, शुल्कदाता, चन्दा देनेवाला; योगकर्त्ता, ग्राहक; मतपोषक, प्रस्तावसमर्थक, हामी; नामस्वाक्षरकारी, हस्ताक्षरकर्त्ता, दस्तखत

करनेवाला; (पुस्तक^F, पत्र आदिका) ग्राहक ।

**subscript** सब्'स्क्रिप्ट् १. n. (Gk. व्या०) पादांक, पादाक्षर; २. a. निम्नलिखित, अधोलिखित, नीचे लिखा ।

**subscription** –प्'शॅन् n. अंशदान, (का०) **अभिदान,** चन्दा; पक्ष-समर्थन, सहमति^F; नाम लेखन, स्वाक्षरकरण, हस्ताक्षरकरण; शुल्क, मूल्य, कीमत^F, (चि०) योजना-विधि^F;

~ book, ~ contract, ~ ledger, ~ register.

**subscriptionist** –निस्ट n. अभिदानयाचक, चन्दा एकत्र करनेवाला ।

**sub-section** सब्-से`क्'शॅन् n. उपशाखा^F, उपवर्ग, उपविभाग; (वन०) **उपानुभाग, उपखण्ड;** (का०) उपधारा^F (*~ of an Act*) ।

**subsensible** सब्से`न्'सिबॅल् a. इन्द्रियातीत, इन्द्रियों^Fसे परे, इन्द्रियज्ञानसे बाहर ।

**subsequence** सब्'सिक्वॅन्स् n. अनुगति^F, अनुगमन, अनुवर्तन, अन्त, परिणाम, फल, नतीजा, अंजाम ।

**subsequent** –न्ट् a. उत्तरकालीन, **उत्तरवर्ती,** पश्चाद्वर्ती, **परवर्ती, अनुवर्ती, अनुगामी,** आगामी, अगला, बादका;

~ change, ~ letter, ~ reminder, ~ residual, ~ river, ~ years.

**subsequential** –क्वे`न्'शॅल् a. = SUBSEQUENT.

**subsequently** –'सिक्वॅन्ट्'लि adv. तदनन्तर, तत्पश्चात्, बादमें ।

**subserve**[1] सब्सर्व्' n. (वन०) **उपसंचक्र** ।

**subserve**[2] v.t. अनुसेवन करना, उपकार करना; (किसी मन्तव्य, उद्देश्य आदिकी) पूर्ति^Fमें उपकरण या साधन सिद्ध होना, **साधन होना,** किसी कामका माध्यम बनना, साहाय्य करना, सहायता^F करना, सेवा^F करना ।

**subservience, -cy** –'विअॅन्स्, -सि nn. अनुसेवा^F, उपयोगिता^F, सहकारिता^F, उपकार, उपयोग, सहायता^F, अधीनता^F, मातहती^F; हीनानुगमन, चाटुकारता^F, चापलूसी^F ।

**subservient** –न्ट् a. (का०) **अनुसेवी,** उपयोगी, सहकारी, साहाय्य-भूत, सहायक, अधीनस्थ, आयत्त, अधीन, मातहत, हीनानुगत, चाटुकार, चापलूस, खुशामदी ।

**subside** सॅब्साइड्' v.i. (पानी) उतर जाना, नीचे आ जाना, घट जाना, कम हो जाना, छिप जाना, बह जाना, गायब हो जाना; (इमारत^F, जहाज आदिका) धसक जाना, धरती^Fमें या पानीमें नीचे बैठ जाना; (भूमि^Fका) अधःपतित होना, खिसक जाना, धँस जाना, बैठ जाना; (लटकाये गये पदार्थका) तह^Fपर आ जाना, तलपर बैठना; (किसी व्यक्तिका, प्रायः हास्य०) गठरी^F हो जाना, झुकना, घुटनोंके बल बैठना या लेट जाना (*~d into an armchair*); निष्क्रिय हो जाना, संघर्ष त्याग देना, शान्त होना, शमन होना, कम होना; काम रोक देना या बन्द करना, मद्धिम पड़ना, घट जाना, ठण्डा पड़ जाना, थम जाना (*excitement, storm, ~s*) ।

**subsidence** सब्'सिडॅन्स्, सॅब्साइ'डॅन्स् n. अधःपतन, अधोगमन, (यंत्र०, प्रा० भू०) **अवतलन,** अवतरण, उतार, ठहराव, **धँसन, धँसाव, धसना,** नीचे बैठना; शान्ति^F, प्रशमता^F, कार्यविरति^F, कार्यावरोध, ठण्डा पड़ना; (चि०) शनैः-शनैः रोगनाशन ।

**subsidiary** सॅब्सि'डिअॅरि १. n. (प्रायः pl.) सहायक या सहकारी कम्पनी^F; उपसहाय, साहाय्यकारी, सहकारी वस्तु^F या व्यक्ति; २. a. सहाय, सहायक, सहकारी, अधीन; उपसहाय, सहायताकारी, (का०) **उपसंगी,** पूरक, (वन०) **गौण,** (अर्थ०) **छोटा,** मातहत; सहायतार्थ ली हुई, उधार माँगी हुई (फौजी टुकड़ियाँ^F);

~ account, ~ agreement, ~ alliance, ~ angle, ~ belt, ~ body, book, ~ ~ business, ~ cell, ~ centre, ~ coin, ~ company, ~ declaration, ~ group, ~ industry, ~ instruction, ~ language, ~ line, ~ mandate, ~ motion, orders, ~ ~ organ, ~ papers, ~ road, ~ rules, ~ sorter, ~ statement, ~ subject, ~ table, ~ tissue, ~ works.

**subsidize** –'सिडाइज् v.t. (एक राज्यका दूसरे राज्यको) राजसाहाय्य देना, सहायता^F करना, अर्थदान करना, अर्थसाहाय्य देना, अनुदान देना, मदद^Fके तौरपर रकम^F देना ।

**subsidized** –ड् a. साहाय्यप्राप्त (*~ dispensary*) ।

**subsidy** –डि n. अर्थसाहाय्य, आर्थिक सहायता^F, सहायतार्थ धन, इमदादी रकम^F, (अर्थ०, का०, वाणि०) **उपदान;** (इति०) राजकीय आवश्यकताओं^Fके लिए सम्राट्‌को दिया गया संसदीय धनानुदान, राजानुदान, राज्य-[illegible] साहाय्य; (pl.) **अनुपूर्ति^F** ।

**sub silentio** (L) adv. चुपचाप ।

**subsign** सॅब्साइन्' v.t. नीचे हस्ताक्षर करना, [illegible] दस्तखत करना ।

**subsist** सॅब्सिस्ट्' v.t. & i. जीवन धारण करना; अस्तित्व होना, (का०) **प्रचलित रहना,** जीते रहना (प्रा०) होना, रहना, होते रहना, चलना, टिकना; भरण-पोषण करना, रोटी-कपड़ा देना, खिलाना, पिलाना (*undertook to clothe, arm, and ~ 1000 men*); भरण-पोषण प्राप्त करना, जीवन-निर्वाह करना, भरण-पोषण होना; अपनेको जीवित रखना, भोजन प्राप्त करना, जीवित रहना, जीवनयापन करना, जिन्दा रहना, उपजीविका^F चलाना, जीना (*~ on vegetables, charity,* etc.) ।

**subsistence** सॅब्सिस्'टॅन्स् n. अवस्थान, अवस्थिति^F, अस्तित्व, सत्ता, जीवन, उपजीविका^F, जीविका^F, जीवनयापन; निर्वाहका साधन, (अर्थ०) **निर्वाह,** जीवन-निर्वाह, वृत्तिक्षमता^F, रोटी^F, रोजी^F, (अर्थ०) **गुजारा,** गुजर-बसर; ~ allowance (का०) **निर्वाह-भत्ता, गुज़ारा (भत्ता);** ~ money निर्वाह-भत्ता, **निर्वाह-धन,** जीवन-निर्वाह-द्रव्य

गुजर-बसरके लिए खर्च।

**subsistent** –न्ट् a. अवस्थायी, अवस्थित, अस्तित्वमय, सत्ताधारी, जीवी, जीवित।

**subsistential** ⊙–टे`न्‌'शॅल् a. अवस्थानीय, अवस्थिति-विषयक, अस्तित्व-सम्बन्धी, सत्ता-विषयक, जीवन-निर्वाह-सम्बन्धी; जीविका-विषयक, रोजी^F^का।

**subsoil** सब्'साएॅल् १. n. निमृदा^F^, अधस्तल, (प्रा० भू०, परि०) **अधोभूमि**, (प्रा० भू०, कृषि०) **अवभूमि**^F^, **अधोमृद्**, अधोमृदा^F^, अन्तर्मृत्तिका^F^, अन्तर्भूमि^F^, **निचली मिट्टी**^F^, **नीचेकी मिट्टी**^F^; दूसरी परत^F^, जमीन^F^की सतह^F^के नीचेकी तह^F^; २. a. अनुभौम, (कृषि०) **भूगत**, भूमि^F^के नीचेका (~ *irrigation*);
~ drain, ~ drainage, ~ moisture, ~ plough, ~ pollution, ~ strata, ~ water.

**subsoiling** –लिंग् n. गहरी जुताई^F^।

**subsolar** सब्सो'लॅर a. अधःसूर्यस्थ, सूरजके नीचेवाला (~ *point*)।

**sub specie** (L) adv. इस ढंगसे, इस दृष्टि^F^से।

**subspecies** ⊙सब्स्पे`'सीज् n. अनुजाति^F^, उपजाति^F^, T.।

**subst.** substitute; substantive.

**substance*** सब्'स्टॅन्स् n. निष्कर्ष, आशय, तत्त्वार्थ, तात्पर्य, तथ्य, सार*, सारांश, सारभाग, मुख्यांश, अभिप्राय, भावार्थ, भाव, निचोड़, असली मतलब (*can give you the ~ of his remarks*); (अध्या०) तत्त्व, सत्त्व, **द्रव्य**, (रसा०, भौ०) **पदार्थ**, वस्तु^F^, (~ *and accidents in metaphysics correspond to subject and predicate in logic*); विषयवस्तु^F^, सामग्री^F^ (*the ~ is good, but the style repellent*); यथार्थता^F^, वास्तविकता^F^, वास्तविक योग्यता^F^ या गुण, सचाई^F^, ठोस मूल्य, ठोसपन; सम्पदा^F^, सम्पत्ति^F^, धन (*sacrifice the ~ for the shadow*); विशेष प्रकारका पदार्थ, पिण्ड, वस्तु^F^, चीज^F^ (*heavy, porous, transparent ~*); a man of ~ सम्पन्न, धनाढ्य, सम्पत्तिशाली, धनी, दौलतमन्द, रईस (व्यक्ति); ~ quotient (वन०) **शुष्कभोर अनुपात**; in ~ प्रायः, सिद्धान्त रूपसे; waste one's ~ अपव्ययी होना, अपनी सम्पत्ति^F^ लुटाना, फिजूलखर्ची^F^ करना।

**substantial** –टैन्'शल् a. प्रचुर, पर्याप्त, बड़ा, बड़ी राशिका, महत्त्वपूर्ण, अत्यधिक मूल्यवान्, ठोस, भारी, वजनी ((*a ~ argument, point*); सत्य, तथ्यपूर्ण, यथार्थ, वास्तविक, साक्षात्, अकाल्पनिक, सच्चा, असली, वस्तुनिष्ठ, (*the ghost proved ~ after all*); गुणार्थक (~ *definition*); तात्त्विक, सारभूत, सार, (का०) **सारवान्**, (~ *security*), सारयुक्त, सारगर्भित; क्रियागत, व्यवहारगत (~ *truth, success*); सबल, दृढ़, बलिष्ठ, बली, पुष्ट, सबल, पक्का, तगड़ा, मजबूत (~ *house*); समृद्ध, सम्पन्न, सम्पत्तिशाली, सम्पत्तिवान्, धनवान्, धनी, पैसेवाला (*a ~ yeoman*); (pl.) महत्त्वपूर्ण अंग।

**substantialism** –शॅलिज़्म् n. (दर्शन०) द्रव्यास्तित्ववाद, द्रव्यवाद।

**substantialist** –लिस्ट् n. द्रव्यवादी, द्रव्यविस्तारवादी।

**substantiality** –शिऐ'लिटि n. यथार्थता^F^, वास्तविकता^F^, सार, सचाई^F^, असलियत^F^; बलिष्ठता^F^, दृढ़ता^F^, पुष्टता^F^, ठोसपन, मजबूती^F^; सत्त्वयुक्तता^F^, सारवत्ता^F^, महत्त्वपूर्णता^F^; समृद्धि^F^, सम्पन्नता^F^; व्यावहारिकता^F^, सांसारिकता^F^, भौतिकता^F^।

**substantialize** –'शॅलाइज़् v.t. & i. वास्तविक सत्ता^F^ या अस्तित्व देना; यथार्थ या सत्य रूप प्रदान करना, सत्य सिद्ध करना; वास्तविकता^F^ देना, सचाई^F^ पैदा करना, पक्का करना, असलियत^F^ ला देना; यथार्थ होना, सत्य ग्रहण करना, वास्तविकता^F^ प्राप्त करना, असली या ठोस बन जाना, सच्चा निकलना, पक्का होना।

**substantially** –लि adv. तत्त्वतः, पर्याप्त रूपसे।

**substantialness** –ल्‌-निॅस् n. प्राचुर्य, प्रचुरता^F^, पर्याप्ति^F^; वास्तविकता^F^, साक्षात्‌ता^F^, अकाल्पनिकता^F^, सच्चापन, ठोसपन, असलीपन, तात्त्विकता^F^, सारभूतता^F^, सारवत्ता^F^, सारयुक्तता^F^, सारगर्भितता^F^; बलिष्ठता^F^, सबलता^F^, पक्कापन, तगड़ापन, मजबूती^F^।

**substantiate** सॅब्स्टैन्'शिएट् v.t. (किसी आरोप, कथन, दावेको) अभिपुष्टि^F^ करना, पुष्ट करना, प्रमाणित करना, सिद्ध करना, सारवान् करना, उपयुक्त आधार या तर्क प्रस्तुत करना, कारण बताना, सचाई^F^ सिद्ध करना, साबित करना, सबूत देना, पक्का करना।

**substantiation** –न्सि(शि)ए'शॅन् n. प्रमाणीकरण, प्रमाणन, उपपादन, सिद्धि^F^, साबित करना।

**substantival** सॅब्स्टॅन्टाइ'वॅल् a. संज्ञासूचक, अस्तित्वसूचक, सत्त्ववाची; अनाश्रित, स्वाधीन, स्वतन्त्र; मौलिक, यथार्थ, वास्तविक।

**substantive** –'स्टॅन्टिव् १. n. (*noun* ~ भी) नाम, विशेष्य, संज्ञा; २. a. सत्तासूचक, अस्तित्व-सूचक, (का०) **सारभूत**, सत्त्ववाची; अनाश्रित, स्वाधीन, स्वतन्त्र, स्वतन्त्र-सत्ता-धारी, स्वयंजीवी, बन्धनमुक्त, यथार्थ, वास्तविक, **मौलिक**, मूल, मूलभूत, **असली**; ~ motion मूल प्रस्ताव; the ~ verb सहायक क्रिया^F^ be;
~ appointment, ~ cadre, ~ dye; ~ pay, ~ post, ~ provision.

**substation** ⊙ सब्-स्टे'शॅन् n. ब्रांच ऑफिस, (रेल०) **उपस्टेशन**।

**substituent** सब्स्टि'ट्यूॲन्ट् n. (रसा०) **प्रतिस्थापक**, **प्रतिस्थापी**।

**substitute** सब्'स्टिट्यूट् १. n. (रसा०) **प्रतिस्थापित**, **प्रतिस्थापक**, प्रतिस्थानी; (का०) **स्थानापन्न**, प्रतिरूप, प्रतिपुरुष, प्रतिनिधि, (चि०) **उपकल्प**, **अनुकल्प**, (का०) **बदल**, (चि०) **एवज**^F^; (मनो०, चि०) **एवजी**^F^; प्रत्यादेश; २. v.t. (ग्रा०) किसी व्यक्ति या वस्तु^F^के स्थानपर स्थानापन्न करना, (ग०, रसा०) **प्रतिस्थापन करना**, **प्रतिस्थापित करना**, दूसरेको रखना या बैठाना, बदलेमें

**रखना** या **जमाना**; बदली[F] करना, किसीके स्थानपर बैठाना, रखना।
**substituted** –टि̓ड् a. प्रतिस्थापित, स्थानापन्न (~ *service*);
~ expenses, ~ nucleus, ~ policy.
**substitution** –ट्यू'शॅन् n. (शिक्षा०) **स्थानापन्नता**[F], स्थानापादन, (अर्थ०) **स्थानापत्ति**[F], (रसा०, का०, ग०, अर्थ०) **प्रतिस्थापन**, प्रतिकल्पन, बदली[F], **बदलना**, **-के स्थानमें रखना**;
~ compound, ~ method, ~ product.
**substitutional** –नॅल् a. स्थानापन्नता-विषयक, प्रतिस्थापन-सम्बन्धी।
**substitutionary** –नॅरि a. स्थानापन्न, प्रतिस्थापन-सम्बन्धी, बदलेका।
**substitutive** –'स्टिट्युटिव् a. स्थानापन्न, बदलेका।
**substrate** n. उपस्तर; आधार, नींव[F]; (चि०) **किण्व भोज**[F], मूल पदार्थ (जिसपर जीवाणुहीन किण्व चलता है)।
**substratum** सब्स्ट्रे'टॅम् n. उपस्तर; (स्था०, प्रा० भू०) **अधोस्तर**; (जीव०) **अधिष्ठान**, आश्रय, आधार, नींव[F], जनक पदार्थ (जिसमें कोई वस्तु[F] उगती है या जिसपर कोई पशु चलता है)।
**substruction** सब्स्ट्रक्'शॅन् n. अधोरचना[F], आधार नींव[F]।
**substructural** –'चॅरॅल् a. आधार-विषयक, नींव-सम्बन्धी।
**substructure** –'ट्युअॅर् n. =SUBSTRUCTION; (रेल०) **उपसंरचना**[F], (परि०) **निचली संरचना**[F], **निचली तामीर**[F]।
**subsultive** ⊙ सब्सल्'टिव् a. = SUBSULTORY.
**subsultory** ⊙ –टॅरि a. उत्पाती, उछलनेवाला, उछाल[F] भरनेवाला, कूदनेवाला।
**subsume** सब्स्यूम्' v.t. (किसी उदाहरणको) एक वर्ग या नियमके अन्तर्गत करना, शामिल करना।
**subsumption** –सम्प्'शॅन् n. अन्तर्गमन, मिश्रण, (दर्श०) **उपनय**, शामिल करना।
**subtangent** सब्टैन्'जॅन्ट् n. (ग०) **अधःस्पर्श रेखा**[F], अधःस्पर्शी।
**subtemperate** सब्टे'म्'पॅरॅट् a. समशीतोष्णप्राय, कुछ-कुछ ठण्डा (जलवायु, प्रदेश)।
**subtenancy** सब्टे'नॅन्सि n. उपकृषकत्व, उपभाड़ेदारी, शिकमी असामीपन।
**subtenant** –न्ट् n. उपभाड़की, उपभाड़ेदार, उपकृषक, (ग०) **दर किरायेदार, शिकमी** काश्तकार या शिकमी असामी।
**subtend** सॅब्टॅन्ड्' v.t. (रेखा०) (जीवा[F] या त्रिभुज की भुजा[F]का चाप या कोणके) सम्मुख होना, सामने होना; (ग०) आपातन करना, (ग०) **अन्तरित करना**; (वन०) **कक्षस्थ करना**।
**subtendinous** ⊙ सब्टे'न्'डिनॅस् n. (चि०) अधः-कण्डरीय।
**subtense** सॅब्टॅन्स्' n. आपात रेखा[F], चाप या कोणके सामनेकी रेखा[F]।
**subter** अधः-, अधो-, अधर्-, से कम (~ *fuge*, ~ *position*, ~ *human*, ~ *natural*)।
**subterfuge** सब्'टॅर्फ्यूज् n. व्यपदेश, छद्म, कपट, कूट, छल, **धोखा, चाल**[F], भुलावा, बहाना, हीला-हवाला, टाल-मटोल[F], बतबनाई[F], कौशल; (प्रा०) शरण[F]।
**subterian** ⊙ सब्टीअॅ'रिअॅन् n. (चि०) मारक विषम-ज्वर, सततक मलेरिया।
**subterranean**[1] सब्टॅरे'निअॅन् n. अन्तःकक्ष, अधः-कक्ष, नीचेका कमरा; तहखानेमें रहनेवाला, भूमि[F]के नीचे रहनेवाला।
**subterranean**[2] a. (रसा०, प्रा० भू०, जीव०) **अन्तर्भौम, अन्तर्भौमिक, अन्तःभूमिक, भूगर्भीय, भूमिगत**, अधः, नीचेका; गूढ़;
~ adaptation, ~ animal, ~ chamber, ~ denudation, ~ river, ~ stream.
**subterraneous** –अॅस् a. अधोभूमिक, अन्तर्भौमिक, भूमि[F]के नीचेका।
**subterrene**[1] ⊙ सब्टॅरीन्' n. अधोवास, भूमि[F]के नीचे निवास; अधोभूमि-संसार।
**subterrene**[2] a. अधोभूमिक, भूमि[F]के नीचेका।
**subthoracic** सब्थॅरै'सिक् a. अधोवक्ष, छाती[F]के नीचेका।
**subtile** स'टॅल, सबटिल् a. (प्रा०) = SUBTLE.
**subtilization** सटिलाइजे'शॅन् n. अतिसूक्ष्मीकरण, सूक्ष्मीकरण, सूक्ष्म होना, पतला या बारीक करनेका कार्य।
**subtilize** –'टिलाइज् v.t. & i. अतिसूक्ष्म करना, बारीक करना; (किसी विचार या धुन[F]को) विशुद्ध करना, सूक्ष्म युक्ति[F] प्रदर्शित करना, सूक्ष्म रूपमें काटना, सूक्ष्म प्रभेद प्रकट करना, सूक्ष्म बनाना।
**subtilty** –टि n. (प्रा०) सूक्ष्मता[F], सूक्ष्म भेद, बारीकी[F]; अतिलाघव; वैदग्ध्य, चातुर्य, चतुराई[F]।
**subtitle** सब्टाइ'टॅल् n. अनुशीर्षक, उपशीर्षक, उपनाम, दूसरा नाम; फिल्मी नाम।
**subtle** –स'टॅल् a. विरल, हलका, पतला, झीना; (प्रा०) विरलताके कारण व्याप्तिक्षम, व्यापक, फैलनेवाला या फैला हुआ (*the ~ air*); दुर्बोध, रहस्यपूर्ण, सूक्ष्म-युक्तिपूर्ण, छलपूर्ण, अतिसूक्ष्म, दुरन्वेषणीय (~ *magic*); कुशाग्रबुद्धि, सूक्ष्मबुद्धि, सूक्ष्मदृष्टि, सूक्ष्मदर्शी, सूक्ष्मप्रभेद-कारी, सूक्ष्म, मर्मज्ञ, मर्मविद्, तीक्ष्ण, बारीक (~ *senses*, *intellect*); युक्तिपूर्ण, विदग्ध, निपुण, उद्भावनक्षम, चतुर, होशियार (*a ~ device, workman*); कूटबुद्धि; धूर्त, चालाक, मक्कार, चलता-पुरजा (~ *enemy*)।
**subtlety** –टि n. विरलता[F], पतलापन, झीनापन; रहस्यात्मकता[F], छलपूर्णता[F] धूर्तता[F]; उद्भावनक्षमता[F], निपुणता[F]; चालाकी[F], मक्कारी[F], ऐय्यारी[F] आदि विशेषण-गत अर्थोंमें; सूक्ष्मदर्शिता[F], सूक्ष्म भेद, **मर्मज्ञता**[F]; अतिसूक्ष्मता[F], सूक्ष्म प्रभेद, बारीकी[F]।

**subtract** सॅब्ट्रैक्ट्' v.t. **व्यवकलन करना**, वियोजन करना, किसी राशि^F या संख्या^Fको घटाना, मुजरा करना, **बाकी निकालना**, निकालना, काटना, हटाना, **घटाना** ।

**subtracter** –'टॅर् n. व्याकलयिता, वियोक्ता, घटानेवाला, निकालनेवाला ।

**subtraction** –'क्शॅन् n. शेष, बाकी, (त्रिकोण०, ग०) **व्यवकलन**,(~ *formula, theorem*),वियोजन,वियोग, **घटाना**, घटाव; ~ method (शिक्षा०) **शेष प्रणाली**^F ।

**subtractive** –'टिव् a. व्यवकलन-विषयक, घटानेका; ~ principle (शिक्षा०) **शेष-सिद्धान्त** ।

**subtrahend** सब्'ट्रहॅन्ड् n. ऋण; (ग०) **वियोजक**, वियोज्यराशि^F, घटायी जानेवाली संख्या^F ।

**subtropical** सब्ट्रॉ'पिकॅल् a. (कृषि०) उपानीय; **उपोष्णदेशीय**, कम अधिक रूपमें उष्णकटिबन्धीय (जलवायु^F, प्राणिवर्ग, वनस्पति^F) ।

**subulate, subuliform** स्यू'ब्यूलॅट्, –लिफ़ॉर्म् aa. शंक्वाकार, नुकीला, नोकदार; (वन०) **सुतारीवत्**, **सुतारी-सा** ।

**suburb** स'बर्ब् n. नगरपरिसर, नगरांचल, नगरोपकण्ठ, उपनगर, उपपुर, शाखानगर, शहरके आस-पासका इलाका; the ~s उपान्तक्षेत्र, उपनगर (*a house in the ~ s*); नगरके आसपासकी भूमि^F ।

**suburban** –सॅबर्'बॅन् a. अन्तर्नगरीय, औपनागरिक, **उपनगर**, नगरोपान्तवर्ती, शाखानगरीय, उपपौर; ~ area, ~ railway, ~ section, ~ train.

**suburbanite** ⊙ –नाइट् n. नगरांचलवासी, नगरोपकण्ठवासी, उपनगर निवासी, खेड़ेपर रहनेवाला ।

**suburbanity** ⊙ –बॅ'निटि n. नगरांचलता^F, नगरोपकण्ठता^F, उपनगरता^F, उपपुरता^F, शाखानगरत्व ।

**suburbanize** –'बॅनाइज् v.t. नगरांचल बनाना, नगरोपकण्ठ बनाना, उपनगर बनाना, उपपुर बसाना ।

**Suburbia** सॅबर्'बिॲ n. (प्रायः अपमान०) लन्दनके उपनगरों या उनके निवासियोंका नाम; उपपौर, नगरोपान्तवासी ।

**subvariety** सब्वराइ'इटि n. (वर्गी०) अनुभेद, उपभेद, उपप्रकार ।

**subvene** सब्वीन्' v.t. प्रभाव डालना, बल देना ।

**subvent** सॅब्वॅन्ट्' v.t. सहायता^F करना, आर्थिक सहायता^F करना, रुपये-पैसेकी मदद^F करना ।

**subvention** –न्'शॅन् n. अर्थानुदान, अर्थसाहाय्य, (का०) **आर्थिक सहायता**^F, (अर्थ०) **राजकीय प्रदान**, राजसाहाय्य, राजकीय सहायता^F, अनुदान, धर्मादा, धर्मार्थ सहायता^F, धनकी सहायता^F, सरकारी इमदाद^F ।

**subversion** सॅब्वर्'शॅन् n. उन्मूलन, उच्छेदन, उच्छेद, (का०) **विध्वंस**, ध्वंस, विनाश, नाश, उलट-फेर, मटियामेट, तहसनहस ।

**subversive** –सिव् a. उच्छेदक, विध्वंसक, ध्वंसकारी, विनाशी, हानिकर, नाशकर,विनाशकारी, उच्छेदी, विध्वंसी, उखाड़ फेंकनेवाला, उलटफेर करनेवाला(~ *activities*)।

**subvert** –वर्ट' v.t. राज्योच्छेदन करना, (राजतंत्र, विधान, सिद्धान्त, नैतिकता^F, धर्मको) आमूल उत्पाटन करना, उन्मूलित करना, उच्छिन्न करना, **विध्वंस करना**, नष्ट करना, उलट-पुलट देना, पलट देना, पलटना, उलट देना, मटियामेट करना, सत्यानास करना, उखाड़ फेंकना; बिगाड़ना, खराब करना ।

**subverter** –'टॅर् n. राज्योच्छेदक, विध्वंसक, आमूलोत्पाटयिता, उन्मूलयिता, उच्छेत्ता, ध्वंसक, नष्टकर्ता, उखाड़ फेंकनेवाला ।

**subvertible** –टिबॅल् a. राज्योच्छेदनीय, आमूलोत्पाट्य, विध्वंस्य, उन्मूल्य, उच्छेद्य, ध्वंस्य, उखाड़ फेंकने योग्य ।

**subway** सब्'वे n. अधोभूमि-मार्ग, अन्तर्भू मार्ग, (रेल०) **सुरंग-मार्ग**, (परि०) **तलमार्ग**, **तलराह**^F ।

**suc-** =SUB-(~ *ceed*, ~ *cour*) ।

**succade** सॅकेड् n. मिष्ठान्न, मिठाई^F; फलपाक, पाग, मुरब्बा, शक्कर^Fमें लिपटा हुआ फल ।

**succedaneous** सक्सिडे'निॲस् a. प्रतिनिधिरूप, स्थानापन्न, कार्यवाही^F, एवजी ।

**succedaneum** –ॲम् n. (pl.-*ea*) प्रतिनिधि, स्थानापन्न, कार्यवाहक, बदल, एवज ।

**succeed** सॅक्सीड्' v.t. & i. साफल्य अथवा सिद्धि^F उपलब्ध करना, सफलता^F प्राप्त करना, सफल होना, कृतकार्य होना, समृद्धिशाली या सम्पन्न होना, धनधान्य-पूर्ण होना, मन्तव्यकी सिद्धि^F होना, उद्देश्य पूरा होना, कामयाबी हासिल करना, कामयाब होना, फलना-फूलना, मनोरथ पूरा होना; (किसी योजना^Fका) फलीभूत होना, चल जाना; पश्चाद्गामी होना, अनुगामी होना, अनुगमन करना, अनुसरण करना, अनुवर्ती होना, क्रमसे आना, पीछे आना, बादमें आना या होना (*day ~s day* or *today*); उत्तराधिकारी होना, दायाधिकारी होना, उत्तरवर्ती होना, किसीके उपरान्त पद अथवा उपाधि^F या सम्पत्ति^F ग्रहण करना या उसके स्थानपर आना (*~ed to the throne*) ।

**succeeding** –'डिंग् a. आगामी, उत्तरवर्ती, **अनुवर्ती**, पीछेका (~ *section*) ।

**succeeder** –डॅर् n. सफल व्यक्ति; उत्तराधिकारी, हकदार ।

**succentor** सॅक्सॅन्'टॅर् n. उपगायक, सहायक गायक, वादक, झाँझ^F बजानेवाला ।

**success** सॅक्सेस्' n. साफल्य, सफलता^F, कृतकार्यता^F, कृतार्थता^F, जय^F, लक्ष्यसिद्धि^F, अनुकूल परिणाम, पद-प्राप्ति^F, कीर्ति-उपलब्धि^F, सम्पदा-लाभ, अर्थसिद्धि^F, इष्टसिद्धि^F, कामयाबी^F (*have inquired for it without ~*); कृतार्थ व्यक्ति या सफल वस्तु^F, कामयाब आदमी या चीज^F (*was a great ~ as a bishop*); रट्टू तोता, रटनेवाले शिक्षकका शिष्य (जो परीक्षा^Fमें उत्तीर्ण हो); *nothing succeeds like ~* चलती^Fका नाम गाड़ी^F, अनेक सफलताएँ^F जुड़ी चली आती हैं ।

**successful** –'फ़ुल् a. सफल, कृतकार्य, कृतार्थ, कृतकृत्य, चरितार्थ, प्राप्तकाम, पूर्णकाम, निष्पन्न, सिद्ध, विजयी, समृद्धिशाली, कामयाब ।

**successfulness** –निॅस् n. सफलताF, कृतकार्यताF, कृतार्थताF, कृतकृत्यताF; प्राप्तकामताF, पूर्णकामताF, निष्पन्नताF, सिद्धताF, समृद्धिशालिताF, कामयाबीF।

**succession** सॅक्से'शन् n. उत्तराधिकारिताF, रिक्थ, दाय, दायादान, राजसिंहासन या पद अथवा सम्पत्तिFका उत्तराधिकार, (इति०, का०) **उत्तराधिकार**, दायाधिकार (*laws regulating the ~*); (दर्श०) पौर्वापर्य, आनुपूर्व्य, (वन०) **अनुक्रम**, क्रमिक अनुगमन, पारम्पर्य, परम्पराF, **अनुक्रमण**, तारतम्य; श्रेणीF, क्रम, अवलीF; मालाF, तारF, शृङ्खलाF, ताँता, सिलसिला (*a ~ of disasters*); (प्राणि०) विकासक्रम, पूर्वानुपरक्रम; ~ duties दाय-शुल्क, (का०) **उत्तराधिकार शुल्क**, (अर्थ०) **उत्तराधिकार कर**; the S~ States आस्ट्रिया हंगरीके विभाजनके कारण बने हुए राज्य; *in ~* लगातार, एकके बाद एक; *in ~ to* उत्तराधिकारीके रूपमें; किसीके स्थानपर; *law of ~* उत्तराधिकार-नियम;
~ certificate, ~ locking, ~ per capita, ~ states, ~ tax, ~ termination.

**successional** –शॅनॅल् a. आनुक्रमिक, अनुक्रम-सम्बन्धी, तारतम्य-विषयक; मालाका; उत्तराधिकारीका, उत्तराधिकार-सम्बन्धी, रिक्थी।

**successive** –सिव् a. क्रमानुसार, यथाक्रम, क्रमबद्ध, क्रमागत, (का०) **अनुक्रमिक**, अनुक्रमित, **क्रमिक**, पूर्वानुपर, **उत्तरोत्तर**, अनुगामी, परम्परागत, अनुपूर्व, **अनुपूर्वी**, क्रमगत; परम्परानुयायी, सतत, अविरत, निरन्तर, सिलसिलेवार, लगातार;
~ adoptions, ~ approximation, ~ bisection, ~ differentiation, ~ doses, ~ exclusion, ~ integration, ~ stages, ~ variation.

**successively** –लि adv. क्रमशः, अनुक्रमशः, यथाक्रम, (ग०) **उत्तरोत्तर**, क्रमानुसार, अनुपूर्वतः, सिलसिलेवार, एकके बाद।

**successiveness** –निस् n. क्रमबद्धताF, तारतम्य, आनुक्रमिकताF, क्रमिकताF, पूर्वानुपरताF, उत्तरोत्तरताF, अनुगामिताF, परम्परानुयायित्व, सततताF, अविरतताF, सिलसिलेवारीF।

**successless** सॅक्से'स्लिॅस् a. असफल, अकृतकार्य, अकृतार्थ, अप्राप्तकाम, अपूर्णकाम, अनिष्पन्न, असिद्ध, नाकाम।

**successor** सॅक्से'सॅर् n. अनुवर्ती, उत्तरवर्ती, क्रमानुयायी; दायाधिकारी (राज०, इति०, का०) **उत्तराधिकारी**, वारिस; ~ authority उत्तर प्राधिकारी।

**succiferous** सॅक्सि'फ़ॅरॅस् n. रसोत्पादी, रसदाया।

**succinct** सॅक्सिन्क्ट् a. संक्षिप्त, अविस्तीर्ण, सुगठित, सुसंहत, सुमित, थोड़े शब्दोंका।

**succinctness** –'निॅस् n. संक्षिप्तताF, लघुताF, अविस्तीर्णताF, मित विस्तार, अल्पविस्तार।

**succinic** सक्सि'निक a. तृणिक, तृणमणि-सम्बन्धी (*~ acid*)।

**succory** स'कॅरि n. =CHICORY.

**succose** स'कोस a. सरस, रसदार, जूसदार।

**succotash** ⊙ स'कॅटॅश् n. हरी मक्कीF और सेमFका नमकीन सुअरके साथ पका हुआ खाद्य व भोजन।

**succour** स'कॅर् १. n. साहाय्य, प्रतिश्रय, सहायताF, (आड़े समयमें) मददF; (pl. प्रायः) सहायक सेनाF, कुमकF, मददके लिए आनेवाले फौजी दस्ते; सहायक; २. v.t. (किसी व्यक्तिको संकट अथवा कठिनाईFमें) सहायताF देना, साहाय्य करना, उद्धार करना, उपकार करना, मददF करना, कुमकF पहुँचाना, मददF पहुँचाना, आसरा देना।

**succourer** –रॅर् n. मोचक, मोक्ता, मुक्तिदाता, त्राता, परित्राता, सहायक, मददगार।

**succourless** –र'लिॅस् n. साहाय्यहीन, असहाय, बेमददगार।

**succuba, -bus** स'क्यूब्, -बॅस् n. (pl. *-bae, -bi*) शयनराक्षसी, सोतेमें पुरुषोंके साथ मैथुन करनेवाली डाकिनीF।

**succulence** स'क्यूलॅन्स् n. सरसताF, रसमयताF, रसीलापन, रस, स्वाद, तरीF।

**succulent** –न्ट् a. (शा० एवं ला०) आर्द्र, सजल, रसपूर्ण, रसदार; रसीला, (वन०) **सरस**, रसमय, स्वादिष्ठ; रुचिकर, स्वादु, मजेदार; (वन०) मोटी और गूदेदार पत्तियोंF और डण्ठलवाला; T. (*~fodder*)।

**succumb** सॅकम् v.i. संघर्ष या होड़F अथवा अन्य प्रयत्नसे विरत होना, प्रयत्न छोड़ बैठना, वशीभूत या अभिभूत होना, परास्त होना, पराजित होना, किसी कारणवश मर जाना, जानF देना, हारF खाना, हथियार डाल देना, शिकस्त खाना, झुकनेके लिए विवश होना, सिर झुकाना, हार मानना, दबना (*~ to one's enemies*)।

**succursal** सॅकर'सॅल् a. उप, सहायक, संलग्न।

**succus** सॅ'कस् n. (चि०) रस, स्वरस; ~ gastricus जठरस; ~ entericus (चि०) **आन्त्ररस**।

**succussion** सॅक्'शॅन् n. धक्का; व्याकुलताF, हलचलF; थर्राहट; (चि०) धूनन, पकड़कर हिलाना।

**succussive** –'सिव् a. (चि०) धूननात्मक; व्याकुल, आकुल, परेशान।

**such*** सच् १. a. एक ही प्रकार या श्रेणीFका, इस प्रकारका, ऐसा*, इस तरहका (*~ beauty as yours*); ऐसे स्वभावका, जैसा, तैसा, वैसा, इतना बड़ा (*in ~ as to make one despair*); प्रसंगानुरूप, परिस्थितियोंFके अनुकूल, वर्णित या अन्तर्निहित श्रेणीF या प्रकारका, उतना, इतना, इस ढंग या कदरका (*there are no ~ doings now*); (औपचारिक अथवा कानूनी शैलीFमें) उपर्युक्त, पूर्ववर्णित, पूर्वकथित, उपर्युक्त प्रकारका, पहले कहा हुआ (*whoever shall make ~ return falsely*); इतना महान्! इतना बड़ा! ऐसा! गजबका (विस्मयादिबोधकके रूपमें) (*we have had ~ sport!*); ऐसा कि, इस प्रकारका कि, इतना ज्यादा कि (*he cannot come too often, he gives ~*

*pleasure*); (~*-and-*~ भी) अमुक-अमुक, विशेष, ऐसा-ऐसा, फलाँ-फलाँ (~*-and-*~ *results will follow from* ~*-and-*~ *causes*); २. pron. वह, ऐसा (*I may have offended, but* ~ *was not my intention*); (~*like* भी; मुख्यतः ग्रा०) इस प्रकारकी वस्तुएँ$^{F}$, ऐसी चीजें$^{F}$ (*do not hold with theatres and balls and* ~ or ~*like*); (ग्रा० या वाणिज्य) उनको, वे या उन्हें (*those who leave parcels in the train cannot expect to recover* ~); all ~ इस स्वभावके सभी लोग (*so perish all* ~ !); ~-and-~ a person अमुक व्यक्ति, कोई भी व्यक्ति, फलाँ आदमी; as ~ उसी रूपमें (जिसकी चर्चा$^{F}$ की गयी है), यों, उस हैसियत$^{F}$से (*in country places a stranger is welcome as* ~); ~ horrid language इतनी घृणास्पद भाषा$^{F}$; ~like एवंविध, एवंरूप, अमुक प्रकारका, इस तरहका; इस किस्मका (अब मुख्यतः ग्रा०) ।

**suchness** –'निंस् n. विशेषता, गुण ।

**suchwise** –'वाइज़् adv. यों, इस ढंगसे ।

**suck** सक्' १. n. स्तनपान करनेका अवसर, दूध पीनेकी बारी$^{F}$; चूषण, स्तनपान, चुसकी$^{F}$ (*take a* ~ *at it*); छोटा-सा घूँट, मदिरा$^{F}$का घूँट; जलावर्त या भँवर$^{F}$ आदिका खिंचाव; खींचनेकी क्रिया$^{F}$; (स्कूली लड़कों$^{F}$में ग्रा०, pl.) मिठाई$^{F}$; (स्कूली लड़कोंमें ग्रा०) असफलता$^{F}$, निराशा$^{F}$, टाँय-टाँय फिस्$^{F}$; २. v.t. स्तनपान करना, थनसे दूध पीना, दूध चूसना (~ *the breast of*); सुर-सुर करना, चूसनेकी आवाज$^{F}$ करना, पीना, (रसा०) **चूसना**, चुसकी$^{F}$ लेना, कश$^{F}$ भरना, सुरकना (*sat* ~*ing at his pipe*); जीभ$^{F}$ फेरना, जीभ$^{F}$ चाटना, मुँहमें रखकर चूसना (~ *sweets*, one's *teeth* etc.); (दूध, पानी आदिको) चूषण करना, मुँहमें खींचना, सुरकना, चुसकी$^{F}$ लगाना, सोखना; (ला०) (ज्ञान) ग्रहण करना, प्राप्त करना, (लाभ) उठाना, (फायदा) पाना, लेना (~ *in knowledge*, ~ *advantage out of*); *give* ~ दूध पिलाना (माँ$^{F}$ या दाई$^{F}$ या पशुका); *pump* ~*s* खींचनेकी आवाज$^{F}$ करना; ~ *dry* निचोड़ लेना, बिलकुल चूस डालना, चूसकर सुखा देना; ~ *in* (भँवर$^{F}$ आदिका) हड़प जाना, गर्क कर देना, किसीको डुबो देना; खा-पी जाना; ~*s in* or *up* (सोखनेवाले पदार्थका) शोषण करना, सोखना, जज्ब करना; ~ one's *brains* विचार निकालना, बौद्धिक परिश्रम कराना, बुद्धि$^{F}$ चूसना; ~ *up* चूसना, सोखना; (स्कूली लड़कोंका ग्रा०) चाटुकार होना, चापलूसी करना, ओछे ढंगसे खुशामद$^{F}$ करना ।

**sucker** –'कॅर् १. n. (वन०, जीव०) **आसंजक**, चोषक, **चूषक**; चूसनेवाला (शिशु या जन्तु०); (कृषि०) **बच्चा**, **सकर**; चूसनेवाली या चिपकनेवाली मछली$^{F}$; (ग्रा०) अप्रौढ़ मस्तिष्क, अविकसित बुद्धि$^{F}$, अनुभवहीन व्यक्ति, नासमझ, अनाड़ी; शोष्य नल, पानी खींचनेकी पिचकारी$^{F}$का नालदण्ड या पिस्टन; (~ *ing-disk* भी) चूस-बिम्ब, कुछ पशुओंका नतोदर अंग (जो चूसनेका काम करता है); (वन०) (कृषि०, प्राणि०) **भूस्तारी**, **भूरोही**, भूगतकाण्ड, अंकुर, कोंपल$^{F}$, २. v.t. & i. (वन०) जड़के आसपाससे निकलनेवाले अंकुर छाँटना; ऐसे अंकुर उत्पन्न करना ।

**sucket** स'कॅट् n. मुँहमें घुल जानेवाली मिठाई$^{F}$ ।

**sucking** स'किंग् १. n. (शिक्षा०, जीव०) **चूषण**; स्तनपान; २. a. चूषी, (कीट वि०) चूषक, चूसनेवाला, ~ barrister अनभ्यासी, अनुभवहीन या नया बैरिस्टर; ~ child दुधमुँहा शिशु, स्तनन्धम, माँ$^{F}$का दूध पीनेवाला बच्चा; ~-disk चोषक, शोषनल, चुसना;
~ bug, ~ insect, ~ organ, ~ pump.

**suckle** स'कॅल् १. v.t. स्तन्यपान कराना, चुसाना, (माँ$^{F}$का बच्चेको) (कृषि०, पशु०) **दूध पिलाना**; (चि०) स्तन्यसे पोषण करना; २. v.i. स्तन्यपान करना, दूध पीना, चूसना ।

**suckler** –लॅर् n. = SUCKLING.

**suckling** –लिंग् n. & a. (शिक्षा०) **स्तन्यपान**, **दूध पीना**; स्तन्यपायी, दुग्धपोष्य (शिशु), दुधमुँहा (बच्चा या जीव), लवारा; babes and ~s पूर्णतः अनुभवहीन, बिलकुल बच्चे, पूरे अनाड़ी ।

**sucrose** स्यू'क्रोस् n. खण्डधु$^{F}$, (वन०, कृषि०, रसा०) **इक्षुशर्करा**$^{F}$, (चि०) **इक्षुसिता**$^{F}$, (रसा०) **शर्करा**$^{F}$, खांड$^{F}$, गन्नेकी शक्कर$^{F}$ या चीनी$^{F}$ या इसी प्रकारकी कोई और चीनी$^{F}$, T. ।

**suction** सक्'शॅन् n. आचूषण, (जीव०) **चूषण**, शोषण, रस-आकर्षण, चूसनेकी क्रिया$^{F}$, चुसाव; पिचकारी$^{F}$में हवा$^{F}$ ऊपरको खींचकर शून्य करनेकी क्रिया$^{F}$ (ताकि पानी चढ़ सके); ~-pump (कृषि०, भौ०) **चूषण-पम्प**, (कृषि०) **चूषकनल**, पानी खींचनेका पम्प;
~ dredger, ~ hose, ~ pipe, ~ pressure, ~ producer, ~ stroke, ~ temperature, ~ tension, ~ well.

**suctorial** सक्टॉ'रिॲल् a. (जन्तुवि०) चूषणक्षम, चूषी, चूसनेवाला, चूसनेकी नलीवाला; चुसनीदार (~ *tentacle*); ~ apparatus (जीव०) **आशोषण-यन्त्र** ।

**Sudanese** सूडॅनीज़् n. सूड, सूडानी, सूडानी, सूडान-निवासी ।

**sudarium** स्यूडेॲ'रिॲम् n. (pl. -*ia*) ईसाका कोई भी अलौकिक चित्र; ईसाके सिरपरका कपड़ा या गमछा; सेण्ट वेरोनिका (*Veronica*) का रूमाल (जिसपर ईसा मसीहकी आकृति$^{F}$ अलौकिक रूपमें छपी थी); (चि०) स्वेदस्नान ।

**sudation** स्यूडे'शॅन् n. स्वेदन, प्रस्वेदन, पसीना निकलना ।

**sudatorium** स्यूडॅटॉ'रिॲम् n. स्वेदागार, प्रस्वेदकक्ष, हमाम; (चि०) उष्णवातस्नान; उष्णवातस्नानागार ।

**sudatory** –'डॅटॅरि १. n. हमाम; स्वेदवर्धक औषध$^{F}$, पसीना बढ़ानेवाली दवा$^{F}$; उष्णवातस्नान; २. a. स्वेद-

वर्द्धक, पसीना बढ़ानेवाला।

**sudd** सड् n. श्वेत नील (*White Nile*) में नौका-चालनमें बाधा^F डालनेवाले उतराते हुए पौधे, पेड़ आदि।

**sudden*** स'डॅन् १. n. आकस्मिकता^F, द्रुतता^F, शीघ्रता^F, कारणहीनता^F, इत्तिफ़ाक़; २. a. आकस्मिक (~*impulse*), अकस्माद्भूत, अचानक*; हठात्, सहसा, अलक्षित, अचिन्तित, अकल्पित, अपूर्व, अत्यधिक द्रुत, चल, तीव्र, शीघ्र, बहुत तेज़, बहुत जल्दी^Fका (*a ~ resolve, departure, change, turn of the wrist, bend in the road*); *on a ~* = SUDDENLY.

**suddenly** –लि adv. अकस्मात्, सहसा, हठात्, अचानक, एकाएक, एकदमसे, तेज़ी^Fसे, जल्दी^Fसे।

**suddenness** –निॅस् n. आकस्मिकता^F, अलक्षितता^F, अपूर्वता^F; शीघ्रता^F, द्रुतता^F, तीव्रता^F, तेज़ी^F, बेख़बरी^F।

**sudor** ⊙ स्यू'डॅर् n. (चि०) स्वेद।

**sudoriferous** –रि'फ़ॅरॅस् a. स्वेदजनक, पसीना पैदा करनेवाला (*~ glands*)।

**sudorific** –फ़िक् १. n. स्वेदकर औषध^F; २. a. घर्मकारक, स्वेदजनक, स्वेदकर, (शिक्षा०, चि०) स्वेदक, (कृषि०) **स्वेदकारी**, स्वेदीय, प्रस्वेदक (*~ rash*)।

**sudoriparous** –'पॅरॅस् a. स्वेदजन, स्वेदस्रावी।

**Sudra** सू'ड्रॅ n. शूद्र, अन्त्यज, अछूत।

**suds** सड्ज़् n. (pl.) साबुन और पानीका झाग या फेन; *in the ~* संकटमें।

**sue** स्यू' v.t. & i. अभियोग चलाना, (विधा०) **व्यवहार लाना**, व्यवहारवाद लाना, (का०) **वाद प्रस्तुत करना, वाद लाना**, वाद चलाना, नालिश^F करना, मुक़दमा दायर करना, **मुकदमा चलाना**; निवेदन करना, प्रार्थना^F करना, (किसी व्यक्तिको या न्यायालयमें) प्रार्थनापत्र देना, दरख़्वास्त या अर्ज़ी^F देना; प्रणयभिक्षा^F करना, प्रेमिका^Fसे विवाहके लिए प्रस्ताव करना; *~ out* न्यायालयमें (लेख, क्षमायाचना^F आदिके लिए) याचनापत्र देना।

**suede** स्वेड्' n. अपरिष्कृत छागचर्म, बकरी^Fके बच्चेकी बिना कमायी खाल^F।

**suet** स्यू'इॅट् n. मेढ़ा, बैल या भेड़ों आदिके ऊदरकी कड़ी वसा^F या चर्बी^F।

**suety** –टि a. वसापूर्ण, चर्बीदार, चर्बीभरा।

**suf-** =SUB- (*~fuse, ~fer*)।

**suf.** (or *suff.*) suffix.

**suffer** स'फ़ॅर् v.t. & i. क्षति^F होना, कष्ट उठाना, संकटमें पड़ना, असमर्थ होना, बेकार होना, नुक़सान उठाना, (*~s acutely*); (पीड़ा^F, क्षति^F, हानि^F, शोक, पराजय^F, परिवर्तन, भूल^F आदि) सह्य बनाना, (का०) **सहन करना**, अनुभव करना, भोग करना, भुगतना, भोगना, **सहना**, झेलना, उठाना; चलने देना, (का०) **होने देना, करने देना**, बरदाश्त करना; (अपराधीका) मृत्युदण्ड प्राप्त करना, फाँसी^F पाना (*was to ~ the next morning*); अनुमति^F देना, आज्ञा^F देना, अनुमोदन करना, मान लेना, होने देना, जाने देना, गवारा करना, बरदाश्त करना (*should not ~ it for a moment*); *~ an act* कार्य करने देना।

**sufferable** –रॅबॅल् a. सह्य, सहनीय, बरदाश्त^F करने लायक़; अनुमोदनीय, अनुमतियोग्य।

**sufferableness** –निॅस् n. = TOLERABLENESS.

**sufferance** स'फ़ॅरॅन्स् n. (प्रा०) समनुज्ञा^F, अप्रतिरोधकारिता^F, वश्यता^F, आज्ञाकारिता^F, ताबेदारी^F; (का०) **मर्षण**, अनुज्ञा^F, अप्रतिरोध, अनुमति^F, मौन सम्मति^F, सहिष्णुता^F, सहनशीलता^F, रजामन्दी^F, समाई^F, मुरौअत^F; *on ~* सहिष्णुतापूर्वक, बिना कुछ कहे, मुरौअत^Fसे।

**sufferer** स'फ़ॅरॅर् n. कष्टभोगी, दुःखी, कष्ट उठानेवाला, दुःख उठानेवाला, सहनेवाला।

**suffering** –रिंग् १. n. कष्टसहन, दुःखानुभव, दुःखभोग; यन्त्रणा^F, यातना^F, वेदना^F, सन्ताप, परिताप, व्यथा^F, पीड़ा^F, क्लेश, दुःख, कष्ट, क्षति^F, तकलीफ़^F, मुसीबत^F; २. a. दुःखी, दुःखभोगी (*~ humanity*); *~ from* ग्रस्त।

**suffice** सॅफ़ाइस्' v.t. & i. यथेष्ट होना, पर्याप्त होना, उपयुक्त या उचित होना, समर्थ होना, सरना, बहुत होना, पूरा होना, काफ़ी होना (*your word will ~*); सन्तोष देना, तृप्त या तुष्ट करना, आवश्यकताएँ^F पूरी करना, काम देना, काम चलाना, ज़रूरत^F पूरी करना (*half-a-dozen ~d him*); *~ it to say that* बस इतना कह देना पर्याप्त है कि।

**sufficiency** –फ़ि'शॅन्सि n. सामर्थ्य^F, समर्थता^F, सम्पन्नता^F, पर्याप्त सम्पत्ति^F, यथेष्ट साधन, किसी वस्तु^Fकी पर्याप्त मात्रा^F या राशि^F, बहुतायत^F; (प्रा०) **पर्याप्ति^F, पर्याप्तता^F**, यथेष्टता^F, क्षमता^F, योग्यता^F, दक्षता^F, कार्यकुशलता^F, काफ़ी होना, लियाक़त^F, काबलियत^F।

**sufficient** –न्ट् १. n. पर्याप्त या यथेष्ट मात्रा^F (*have you had ~?*); २. a. **पर्याप्त**, (*~ cause, ~ condition*), यथेष्ट, प्रचुर, विपुल, उपयुक्त, बहुत, काफ़ी (*is ~ to feed a hundred men*); (प्रा०) सम्पन्न, सक्षम, समर्थ, कुशल, योग्य, लायक़, काबिल;

~ accommodation, ~ balance, ~ cause, ~ date, ~ evidence, ~ experience, ~ means, ~ proof, ~ quantity, ~ reason, ~ space, ~ time, ~ vocabulary.

**suffix** स'फ़िक्स् (n.), सॅफ़िक्स् (v.i.) १. n. पश्चस्थापन; (ग० भौ०) **अनुबन्ध**; प्रत्यय, प्रत्ययकी भाँति प्रयुक्त वर्ण या अक्षर; २. v.t. प्रत्यय जोड़ना, पश्चस्थापन करना, अन्तमें जोड़ना या बढ़ाना; *~ termination* प्रत्यान्त।

**suffixion** ⊙ –'शॅन् n. पश्चस्थापन, प्रत्ययण, बादमें जोड़ना।

**suffocate** स'फ़कॅट् v.t. & i. श्वास-स्थगन करना, श्वासावरोध करना, श्वास^F रोक देना, साँस^F घोंटना, गला दबाना, बोल बन्द करना, दम घोंटना, गला घोंटकर मार

डालना (~*d by* or *with grief*); गला रुँधना, (रसा०) **दम घुटना**, हाँफना ।

**suffocated** –टिड् a. रुद्धश्वास, रुद्धप्राण ।

**suffocation** –के'शन् n. श्वास-स्तंभन, श्वासावरोध, श्वासरोध, प्राणरोधन, कण्ठस्तम्भन, श्वासरोधजनित मृत्यु^F^, (रसा०) **दमघुटी**^F^ ।

**suffocative** ⊙–'फ़ॅकेटिव् a. श्वासरोधकारी,दम घोंटनेवाला ।

**suffragan** स'फ़्रॅगॅन् n. & a. धर्माध्यक्षका सहकारी, सर्वप्रमुख बिशपका सहायक, सहायक बिशप, सफ़्रैगन ।

**suffraganship** –शिप् n. सहायक बिशप या सफ़्रैगनका पद ।

**suffragate** ⊙स'फ़्रिगेट् v.i. मताधिकार माँगना ।

**suffrage** स'फ़्रिज् n. (राज०, का०) **मताधिकार**, राजनीतिक चुनावोंमें वोट देनेका अधिकार; मतपत्र; मत-प्रकाश, अनुमोदन, मतदान (*they gave their ~ for free trade*); साक्ष्य, गवाही^F^; (ईसा०) धार्मिक सभा^F^-की छोटी-सी सम्मिलित प्रार्थना^F^; (प्रा०) किसी दूसरेके लिए पढ़ायी गयी प्रार्थना^F^; manhood ~ पुरुष मताधिकार, universal ~ वयस्क मताधिकार, स्त्री-पुरुष सभी वयस्कोंको मताधिकार; woman ~ नारी-मताधिकार; *the horse has my ~* मैं उस घोड़ेको अधिक पसन्द^F^ करता हूँ ।

**suffragette** सफ़्रॅजे'ट् n. स्त्रीमतान्दोलन-कर्त्री^F^, **नारी-मतार्थिनी**^F^, स्त्रीमतार्थिनी^F^, नारी-मताधिकारके लिए आन्दोलन करनेवाली महिला^F^ (लाक्षणिक रूपसे दिया गया नाम) ।

**suffragism** –'फ़्रॅगि'ज़्म् n. स्त्रीमताधिकारवाद, महिला-मताधिकारवाद ।

**suffragist** –गिस्ट् n. स्त्रीमतार्थी, मताधिकारवादी, मताधिकार-प्रसारका पक्षपाती ।

**suffumigation** सॅफ्यूमिगे'शॅन् n. (चि०) अधोधूपन, नीचेसे धूँआ करना ।

**suffuse** सॅफ्यूज़्' v.t. किसी वस्तु^F^को आवृत्त करना, परिप्लुत करना, परिपूर्ण करना, व्याप्त करना, भर देना, छा लेना, फैलाना, (*a blush, tears ~d her cheeks, eyes*) ।

**suffusion** –'ज़न् n. (चि०) बहिर्वाहिका^F^-स्रवण; परिप्लावन, आप्लावन, व्यापकत्व, व्याप्ति^F^, व्यापन, व्यापकता^F^, फैलाव, भराव ।

**sufi, sofi** सू'फ़ि, सो'फ़ि n. सूफ़ी ।

**sufic** –फ़िक् a. सूफ़ियाना, सूफ़ीका ।

**sufism** –फ़िज़्म् n. सूफ़ियत^F^, तसव्वुफ़, सूफ़ीधर्म ।

**sug–** =SUB- (*~gest*) ।

**sugar*** शु'गॅर् १. n. (चि०, कृषि०, जीव०) **शर्करा**^F^, **शक्कर**^F^, खाँड़^F^*, चीनी^F^, बूरा (*cane ~*); चाटुकारिता^F^; चापलूसी^F^, मीठी-मीठी बातें^F^, खुशामद^F^, शक्कर^F^की भाँति मीठी वस्तु^F^ (जो किसी कड़वी चीज^F^पर चढ़ायी गयी हो); (रसा०) शर्करा^F^; २. v.t. & i. शक्कर^F^ डालकर मीठा करना, शक्कर^F^ लपेटना, चीनी^F^ डालना; (शा० एवं ला०) किसी चीज^F^के कड़ुवेपनको मीठी बातों^F^से छिपाना, मीठी-मीठी बातें^F^ करना; (ग्रा०) पूरी शक्ति^F^से काम न करना, दिलसे काम न करना, काममें पूरा मन न लगना, सुस्ती^F^-से काम करना; ~ apple सीताफल; ~-basin शर्कराधान, शक्करदान, शक्करदानी^F^; ~-beet शर्करा-पालक, (कृषि०) मीठी चुकन्दर; ~-bird फूलोंका रस पीनेवाला एक पक्षी; ~ candy मिश्री^F^, ~-cane इक्षु, (वन०) **ईख**^F^, **ऊख**^F^, **गन्ना**; ~plum मिष्ट गोली^F^, शक्कर^F^की गोली^F^, बताशा या इसी प्रकारकी मिठाई^F^; ~-refiner शर्करा-परिष्कारक, खाँड़^F^को साफ करनेवाला (व्यक्ति या यन्त्र); ~-refinery कच्ची चीनी^F^ साफ करनेका कारखाना; ~-tongs शर्करा-संदंश, शक्कर^F^के डले उठानेकी चिमटी^F^;

~ beaker, ~ bean, ~ boiler thermometer, ~ bush, ~ cake, ~-cane borer, ~-cane crusher, ~-cane growers' society, ~-cane juice, ~-cane mill, ~-cane physiologist, ~-cane planter, ~-cane trash, ~ charcoal, ~-chopped, ~ clarifier, ~-coated, ~-coloured, ~-consuming area, ~ content, ~ corn, ~-cured, ~ estimation basin, ~ excise, ~ excise fund, ~ factory refuse, ~ flask, ~ gum, ~ hydrometer, ~-laden, ~-loaf, ~ maker, ~ maple, ~ metabolism, ~ mill, ~ palm, ~ planter, ~ solution, ~ sorghum, ~ squirrel, ~ statement, ~ technology, ~ tops, ~ trash, ~ works.

**sugarer** –रॅर् n. कामसे जी चुरानेवाला, सुस्ती^F^से काम करनेवाला; बेगार टालनेवाला ।

**sugariness** –रिनि'स n. शर्करता^F^, शर्करावगुण्ठन, शर्करायुक्तता^F^, मिष्टता^F^, मधुरता^F^, मिठास^F^, मीठापन; चाटुवादिता^F^, चाटुकारी^F^, चापलूसी^F^, खुशामद^F^, मिष्ट भाषा^F^ ।

**sugarless** –र्'लि'स् a. शर्करारहित, बिना शक्कर^F^का ।

**sugary** –रि a. सशर्कर, शर्करायुक्त, चीनीवाला, शक्कर^F^ लपेटा हुआ; मधुर, मिष्ट, मीठा; चाटुवादितापूर्ण, चापलूसी^F^का, खुशामद^F^का ।

**suggest** सॅजे'स्ट्' v.t. इंगित करना, संकेत करना, ध्वनित करना, व्यक्त करना, व्यंजित करना, (का०) **सुझाना, सुझाव देना**, स्वीकृति^F^ या अस्वीकृति^F^के लिए कोई सिद्धान्त या योजना^F^ प्रस्तावित करना, प्रस्ताव करना, अनुमान करना, कल्पना^F^ करना, राय^F^ देना, तजवीज^F^ करना (*~ed a retreat, that they should retreat*) ।

**suggester** –'टॅर् n. इंगितकार, संकेतकर्ता, ध्वनितकर्ता, व्यक्तकर्ता, प्रस्तावक, सुझानेवाला, मनमें बैठानेवाला ।

**suggestibility** –टिबि'लिटि n. **संकेतग्राह्यता**^F^, **सुझावग्राहिता**^F^, व्यंजनीयता^F^, सूचनक्षमता^F^, सुझावके

योग्य होना; सम्मोहनीयता^F ।

**suggestible** –'टिबॅल् a. व्यंजनीय, सूचनक्षम, सुझावग्राही, प्रस्ताव करने योग्य, सुझाने योग्य; सम्मोहनीय, सम्मोहनयोग्य ।

**suggestio falsi** (L) n. अपकथन, मिथ्या सुझाव ।

**suggestion*** –'चॅन् n. व्यंजना^F, ध्वनि^F ;अनुभावन; इंगित, उपक्षेप, सुझाव*, (~ *book*), तजवीज^F; मन्त्रणा^F, उपदेश, सलाह^F; किसी विश्वास या प्रेरणा^F का संकेत; सम्मोहन; अन्तर्विश्वास, आत्मप्रेरणा^F; *full of* ~ भावोत्तेजक, व्यंजक, व्यंजनापूर्ण, संकेतपूर्ण, विचार-प्रेरक;

~ bonus, ~ book, ~ box, ~ system.

**suggestionism** –निज़्म् n. सम्मोहनवाद; संसूचनावाद; (चि०) संकेत-चिकित्सा^F, सम्मोहनके द्वारा चिकित्सा^F ।

**suggestionize** –नाइज़् v.t. सम्मोहित करना, सम्मोहन डालना ।

**suggestive** –'टिव् a. व्यंजक, व्यंजनात्मक, सांकेतिक, संकेतपूर्ण, द्योतक, प्रबोधक, सूचक, सुझानेवाला; सम्मोहनकारी; अश्लील भावोंका व्यंजक, गन्दे विचार पैदा करनेवाला ।

**suggestiveness** –निॅस् n. व्यंजकता^F, व्यंजनापूर्णता^F, संकेतात्मकता^F, सांकेतिकता^F, सूचकत्व, सम्मोहन, अश्लील भावोंकी व्यंजकता^F ।

**suggillation** सॅजिलें'शॅन् n, नीलाञ्छन, त्वचा^F परके नीले धब्बे ।

**suicidal** स्यूइसाइ'डॅल् a. आत्मघाती, आत्मनाशी, आत्मघातपूर्ण, आत्महत्याकारी, आत्महत्या-सम्बन्धी (~ *mania*) ।

**suicide** –'इसाइड् n. आत्मघाती, आत्महा, आत्महत्या^F करनेवाला; (कानून) वयस्क और बुद्धिमान् आत्मघाती, समझदार और सही दिमागका आत्महत्या^F करनेवाला, आत्मघात, आत्महिंसा^F, आत्मवध, आत्महत्या^F, खुदकुशी^F; आत्महनन, आत्माहतनाश, अपने हितोंको क्षति^F पहुँचानेवाला कार्य; race-~ जातिघात, जातिविनाश (किसी जाति^F का अपनी जनसंख्या^F नष्ट करना); *commit political* ~ राजनीतिक आत्मघात करना, अपना राजनीतिक जीवन समाप्त करना, *commit* ~ आत्महत्या^F करना, खुदकुशी^F करना ।

**sui generris** (L) a. विशिष्ट, अपने ही ढंगका ।

**suiline** स्यू'इलाइन् a. शूकरवंशी, सूअरकी जाति^F का ।

**suint** ⊙स्यू'इन्ट् n. (रसा०) स्वेदावशेष, (रसा०) ऊर्णास्थ-स्वेद, ऊर्णास्वेद, ऊर्णवसा^F, ऊनमेंकी चर्बी;^F (चि०) ऊर्णवसा साबुन ।

**suit** स्यूट्' १. n. अभियोग, वाद, व्यवहार, व्यवहारवाद, दावा, नालिश^F, मुकदमा, मामला, कानूनी या अदालती कार्रवाई^F (~ *at law*); कपड़ोंका जोड़ा या सूट (जिसमें कोट, पतलून^F आदि एक ही कपड़ेके हों; ~ *of clothes*); विज्ञप्ति^F, विज्ञापन; याचनापत्र, याचना^F, आवेदन, प्रार्थना^F (*has a ~ to the king*); प्रणय, पाणिग्रहण, शादी^F की बातचीत^F; किसी एक रंगके ताशके पत्ते; खिलाड़ीका रंग; कवच या बख्तरका जोड़ा; पालों या बादबानोंका समूह; २. v.t. & i. अनुरूप होना, घटना, खपना, फबना, जँचना, होना, मेल खाना (*red does not ~ with* or *~s her complexion*); अनुकूल बनाना या होना, उपयुक्त करना या होना, श्रोताओंके अनुकूल शैली^F बनाना, मुनासिब होना, माफिक होना; रुचिकर होना, सन्तुष्ट करना, आवश्यकताएँ या इच्छाएँ^F या माँगें^F पूरी करना (*does not ~ all tastes*); (भोजनका) स्वास्थ्यप्रद होना, उपयोगी होना, भला लगना, दुरुस्त आना, (जलवायु^F का) अनुकूल होना, (पानी) लगना (*cold, asparagus, does not ~ me*); सुविधापूर्ण होना, सुविधाजनक होना, सुभीतेका होना (*that date will ~*); ~ case वस्त्रधान, लोहे या चमड़ेका छोटा बक्स, सूटकेस; press ~ सायंकालीन वस्त्र, शामके कपड़े; long ~ ताशके खेलमें तीन पत्तेसे अधिककी बाजी^F या रंग; short ~ चार पत्तोंसे कमकी बाजी^F या रंग; ~s clerk वाद-लिपिक; *follow* ~ (ला०) अनुसरण करना, देखादेखी^F करना, पीछे चलना; जिस रंगका पत्ता पहले चला गया हो उसी रंगका पत्ता चलना, रंग खेलना; *make* ~ विनम्र निवेदन करना; ~ *yourself* अपनी रुचि^F के अनुसार करो, जो जी चाहे करो, अपने मनकी चुन लीजिये, अपनी पसन्द^F का आदमी ढूँढ़ लीजिये (प्रायः नौकरका मालिकको जवाब देनेमें) ।

**suitability, suitableness** –टॅबि'लिटि, –निॅस् nn. औचित्य, अनुरूपता^F, अनुकूलता^F, (दर्श०) युक्तता^F, (विधा०) उपयुक्तता^F, योग्यता^F, माफिकत^F ।

**suitable** –'टॅबॅल् a. उचित, अनुरूप, अनुकूल, यथोपयुक्त, युक्त, उपयुक्त, उपयोगी, योग्य, अनुगुण, ठीक, मिलता-जुलता, माफिक;

~ action, ~ explanation, ~ persons, ~ precautions, ~ remuneration.

**suite** स्वीट्' n. समष्टि^F, संयोग, जोड़, एक सिलसिला, सेट (~ *of rooms* or *furniture*); कोष्ठावली^F; परिवार, परिजन, अनुचरवृन्द, अनुचरवर्ग, सेवकसमूह, नौकर-चाकर; (संगीत) वाद्यसंगीत-सम्बन्धी कृति^F; (मूल०) नृत्यशैली^F में अंगचालनका अनुक्रम ।

**suited** स्यू'टिॅड् a. अनुगुण, अनुरूप, अनुकूल, उपयुक्त, ठीक (*democracy is not ~ to* or *for Negroes*) ।

**suiting** स्यू'टिंग् n. सूटका कपड़ा ।

**suitor** स्यू'टॅर् n. अभियोक्ता, अभियोगकारी, वादी, मुद्दई; आवेदक, निवेदक, याचक, अर्थी, प्रार्थी, पाणिग्रहणार्थी, प्रेमी, विवाहार्थी, विवाहकी इच्छा^F करनेवाला ।

**Sukey** सू'कि n. (*black ~* सी) केतली ।

**sulcate** सल्'केट् a. (वन०, श० र० शा०) सीतायुत, सीतावत्, प्रणालीयुक्त, खातयुक्त, धारीदार, नालीदार, रेखाल, लोकवाला ।

**sulcus** सल्'कॅस् n. (चि०, जीव०) परिखा^F ।

**sulk** सल्क् १. n. अन्तःकोप, आन्तरिक विक्षोभ, उद्विग्नताF, रोष, अप्रसन्नताF, मन-ही-मनका क्रोध, मान, कुढ़नF, नाराजीF; २. v.i. विक्षुब्ध होना, उद्विग्न होना, मन-ही-मन क्रुद्ध होना, अप्रसन्न होना, कुढ़ना, रूठना।

**sulkiness** –'किनिस् n. विक्षोभ, रोष, अन्तःकोप, उद्विग्नताF, नाराजगीF।

**sulky** –'कि १. n. टमटम, केवल एक व्यक्तिके लिए दो पहियेवाली हलकी घोड़ागाड़ीF; २. a. क्रोध या अप्रसन्नताF-के कारण विक्षुब्ध, विषण्ण, क्लान्त, अन्तःकुपित, खिन्न, रुष्ट, उद्विग्न, अप्रसन्न, उदासीन, उदास, खिचा-खिचा, रूठा हुआ, नाराज।

**sullage** स'लिज् n. (चि०) (घरका) डाबर, मैला पानी, मोरीFका पानी, उच्छिष्ट पदार्थ, कूड़ा-कचरा; कुजल, जल-संचित मृदाF; विष्ठा, मैला, गन्दगीF।

**Sullan** स'लॅन् a. (रोम० इति०) अधिनायक कोर्नीलियस सुला-सम्बन्धी या उनके द्वारा बनाया गया (कानून)।

**sullen** a. विक्षुब्ध, विषण्णमन, अन्तःकुपित, खिन्न, रुष्ट, उद्विग्न, अप्रसन्न, निष्क्रिय रूपसे क्रुद्ध, खिन्नचित्त, उदासीन, कर्कशस्वभाव, चिन्तित, उदास, चिड़चिड़ा, उचाट, उखड़ा-उखड़ा, खिन्नता-सम्बन्धी, उदासीFका, तीखे मिजाजका; the ~s विक्षुब्ध मन, अन्तःकोप, क्रुद्ध चित्त, खिन्नताF, उदासीनताF, बुरा स्वभाव, चिड़चिड़ापन, नाराजगीF, बदमिजाजीF।

**sullenness** –निस् n. विक्षोभ, अन्तःकोप, अन्तःक्रोध, रोष, खिन्नचित्तताF, विषण्णताF, खिन्नताF, उद्वेग, (दर्श०) मालिन्य, औदासीन्य, उदासीनताF, उदासीF, रुखाईF।

**sully** स'लि v.t. (ख्यातिF, चरित्र, विजयFको) कलुषित करना, कलंकित करना, अपमानित करना, अपयश फैलाना, बदनाम करना, धब्बा लगाना, दाग लगाना, मन्द करना, धुँधला करना, फीका करना, शानFमें बट्टा लगाना; (मुख्यतः का०) विकृत करना, भ्रष्ट करना, अशुद्ध करना, कलंकित करना, मलिन या दूषित करना, मैला करना, गन्दा करना, बिगाड़ना।

**sulphate** सल्'फ़ेट् n. सल्फेट्' (v.i.) १. n. शुल्वीय, गन्धकके तेजाबका नमक, (रसा०) सल्फेट; २. v.t. सल्फेट बनाना, गन्धकFका नमक शोधना; ३. a. (~*ed* भी) शुल्वीयित।

**sulphatic** –फ़ै'टिक् a. शुल्वीयिक, शुल्वीय-विषयक, सल्फेट-सम्बन्धी; शुल्वीययुक्त, सल्फेटयुक्त; शुल्वीयोत्पादी, सल्फेट पैदा करनेवाला, सल्फेटी (~ *process*)।

**sulphation** –फ़े'शॅन् n. शुल्वीयन; सल्फेट लेप।

**sulphide** –'फ़ाइड् n. शुल्वेयन, गन्धकFके साथ किसी तत्त्व या मूलकका यौगिक, (रसा०) सल्फाइड।

**sulphite** –फ़ाइट् १. n. शुल्वित-गोर्दीय, गन्धकी अम्लका लवण, (रसा०) सल्फाइट; २. v.t. सल्फाइट बनाना।

**sulph(o)**- शुल्व-, शुल्वक- (*~-arsenic, ~ate, ~ide, ~ocyanide, ~onal, ~onic, ~onation, ~-salt, ~atannic*)।

**sulphonal** सल्'फ़नॅल n. (कृषि०) सल्फोनल, एक प्रकारकी नींदF लानेवाली सम्मोहनकारी औषधF।

**sulphonalism** –लिज़्म् n. (चि०) सल्फोनलात्यय, (औषधF द्वारा उत्पन्न) विषैलापन।

**sulphur** सल्'फ़ॅर् १. n. शुल्वारिय, शुल्वारि, गन्धाश्म, गन्धकF, सल्फर; एक प्रकारकी पीली तितलीF; २. a. कुछ-कुछ हरा रंग लिये पीला; ३. v.t. गन्धकF लगाना, गन्धकF मिलाना, गन्धकFका धुआँ या बफारा देना; ~-bottom, शुल्वारि-तल हेलF; ~-spring गन्धक-उत्स, ऐसा सोता (जिसमें गन्धकF या उसके यौगिक मिले रहते हैं), milk of ~ श्वेतचूर्ण, गन्धकFका चूर्ण;
~ acid, ~ alcohol, ~ bacteria, ~ black, ~ blue, ~ blue-black, ~ blue dyeing, ~ brown, ~ catechu, ~ chloride, ~ colour, ~-coloured, ~ compound, ~ content, ~ dark brown, ~ dark green, ~ dioxide, ~ ether, ~ family, ~ field grey, ~ fumer, ~ granule, ~ green, ~ grey, ~ indigo, ~ iodide, ~ khaki, ~ lime, ~ match, ~ navy blue, ~ oil, ~ ointment, ~ olive, ~ orange, ~ ore, ~ oxide, ~ purple, ~ redbrown, ~ salt, ~ shower, ~ spring, ~ toning, ~ violet, ~ water, ~ yellow.

**sulphurate** –'फ्यूरेट् v.t. गन्धकFके सहित मिश्रित या तत्क्रियाधीन करना, गन्धकF द्वारा सम्पूरित करना, गन्धकFसे मिलाना, गन्धकF लगाना, गन्धकFका धुआँ या धूनी देना।

**sulphuration** –रे'शॅन् n. शुल्वारीयण, गन्धक-सम्मिश्रण, गन्धकसम्पृक्तीकरण, गन्धकके धुएँमें शुद्ध करनेकी क्रिया।

**sulphurator** –'फ्यूरेटॅर् n. शुल्वारी-साधित्र, (वन०, रसा०) गंधकित्र, गंधक-भुरकनीF, गन्धकFकी धूनीF देकर साफ करनेवाला यन्त्र।

**sulphureous** –फ्युॲ'रिॲस् a. शुल्वार्य, गन्धक-घटित, गन्धकव्यापित, गन्धकीय, गन्धकयुक्त, गन्धकवर्ण, गन्धक-जैसा, (वन०) गन्धकके रंगका।

**sulphureousness** सल्फ्युॲ'रिॲस्'निस् n. शुल्वार्यताF, गन्धकघटितताF, गन्धकमयताF, कन्धकीयताF, गन्धकयुक्तताF, गन्धकवर्णताF, गन्धक-जैसा होना।

**sulphuretted** –फ्यूरे'टिड् a. शुल्वेयित, गन्धक-मिश्रित।

**sulphuric** –फ्युॲ'रिक् a. (रसा०) शुल्वारिक, गन्धक-जात, गन्धकFका, (रसा०) सल्फूरिक; ~ acid शुल्वारिक अम्ल, गन्धकFका तेजाब, (रसा०) सल्फ्यूरिक अम्ल, T.।

**sulphuring** ⊙–रिंग् n. = SULPHURATION.

**sulphurization** –फ्यूराइज़े'शॅन् n. शुल्वारीयण, गन्धकीकरण।

**sulphurize** –'फ्यूराइज् v.t. शुल्वारायित करना, गन्धकीकृत करना।

**sulphurous** –रॅस a. (रसा०) शुल्वार्य, (प्रा० भू०)

जर्राहीF या ऑपरेशनका बुखार; ~ operation (चि०) शस्त्र-कर्म; ~ treatment शल्यचिकित्साF, शस्त्र-चिकित्साF;

~ department, ~ measure, ~ nursing, ~ specialist, ~ stores, ~ ward.

**surgy** सर्'जि = SURGENT.

**sur le champ** (F) adv. तुरन्त ।

**surliness** सर्'लिनिस् n. अविनीतताF, दुःशीलताF, कटुभाषिताF, असभ्यताF, अभद्रताF, रूक्षताF, अशिष्टताF, कर्कशताF, अक्खड़पन, चिड़चिड़ापन, ऐंठूपन ।

**surloin** सर्'लॉइन् n. = SIRLOIN.

**surly** सर्'लि a. अविनीत, दुःशील, कटुभाषी, असभ्य, अभद्र, अशिष्ट, दुष्ट, परुषस्वभाव, रूक्ष, कर्कश, रूखा, अक्खड़, चिड़चिड़ा, ऐंठू, कड़ा, बदमिजाज; अशिष्टता-द्योतक; रोषपरवश; म्लानवदन ।

**surmaster** सर्'मास्टर् n. उपाचार्य ।

**surmisal** सर्माइ'ज़ल् n. वितर्क, आशंकाF, शंकाF, अन्देशा; अनुमान, कल्पनाF, अटकलF, अन्दाजा ।

**surmise** –ज़्' १. n. वितर्क, आशंकाF, शंकाF, अन्देशा; अनुमान, कल्पनाF, अटकलF, अन्दाजा; २. v.t. & i. किसीके अस्तित्वमें सन्देह रखना, वितर्क करना, शंकाF करना; अनुमान करना, कल्पनाF करना, किसी वस्तुFके सम्बन्धमें विचार दौड़ाना, अटकलF लगाना, अन्दाजा करना ।

**surmiser** –'ज़र् n. आशंकक व्यक्ति, शंकालु व्यक्ति, अन्देशा करनेवाला आदमी; अनुमेता, कल्पनाशील व्यक्ति, अटकलबाज, अन्दाज करनेवाला ।

**surmount** सर्मा'उन्ट् v.t. (कठिनाईF, रुकावटFका) उल्लंघन करना, अतिक्रम करना, जयF करना, जीत लेना, पार करना, सर कर लेना, फतहF कर लेना; मस्तक आच्छन्न करना, शिखरको आच्छादित करना, ऊपर चढ़ना, चोटीFपर होना, चोटीF ढँक लेना (*peaks ~ed with snow*) ।

**surmountable** –'टॅबॅल् a. उल्लंघनीय, अतिक्रमणीय, जेय, पार करने योग्य, जीतने या सर करने लायक ।

**surmountableness** –निस् n. उल्लंघनीयताF, अति-क्रमणीयताF, जेयताF, पराजित होनेकी योग्यताF ।

**surmounter** –टॅर् n. उल्लंघयिता, अतिक्रमणकर्ताF, अतिक्रान्ता, जेता, पराजेता ।

**surmullet** सॅर्म'लिट् n. लाल रंगकी एक समुद्री मछलीF ।

**surname** सॅर्'नेम् १. n. उपनाम; अधिनाम, उपाधि-नाम; वंशनाम, गोत्रनाम, कुलनाम, जाति नाम; पदवीF; २. v.t. उपाधिनाम देना, उपाधिF या पदवीF देना, किसी व्यक्तिका कुलनाम रखना, उपनाम देना ।

**surnamed** –ड् a. उपनामसे पुकारा हुआ, कुलनामसे बुलाया हुआ, उपनामका, कुलनामका ।

**surnominal** सॅर्नॉ'मिनॅल् a. उपनामीय, अधिनाम-विषयक, वंशनामवाला, कुलनाम-सम्बन्धी, पदवीका ।

**surpass** सॅर्पास्' v.t. अतिक्रम करना, पराभूत करना, उत्कृष्ट होना, पीछे छोड़ देना, आगे निकल जाना, आगे बढ़ जाना ।

**surpassable** –'सॅबॅल् a. अतिक्रमणीय ।

**surpassing** –सिंग् a. अतिक्रमणकारी, परमोत्कृष्ट, श्रेष्ठ, बढ़कर, ऊपर ।

**surpassingness** –निस् n. अतिक्रमणकारिताF, परमोत्कृष्टताF, श्रेष्ठताF, बढ़कर होना, ऊपर होनेकी स्थितिF ।

**surplice** सर्'प्लिस् n. (ईसा०) पादरींका परिच्छद, पुरोहितका ऊपर पहननेका ढीला पूरी बाँहोंFका सफेद कपड़ेका लम्बा जामा; ~ choir उपर्युक्त जामा पहनने-वाला गायकदल; ~-fee (विवाह, मृत्यु-संस्कार आदिके लिए) पादरीको दी गयी दक्षिणाF या दान ।

**surpliced** ⊙ –ट् a. उपर्युक्त जामा पहननेवाला, सर-प्लिसधारी ।

**surplus** सर्'प्लॅस् n. (वाणि०, अर्थ०, का०) आया-धिक्य; आधिक्य, अधिकताF, अतिरिक्त भाग, अतिरेक, अधिशेष; शेष, बचतF, बढ़तीF, (अर्थ०, वाणि०) बेशीF, जायद मिकदार; (गुण०) अतिरिक्त, अपर, अधिक, फालतू (*~population*); खाली;

~amount, ~ area, ~ bag, ~ block, ~ budget, ~ coins, ~ collection, ~ copies, ~ deficiency, ~ demand, ~ discharge, ~ energy, ~ income, ~ labour, ~ material, ~ produce, ~ product, ~ profits, ~ ~ stock, ~ stores, ~ value, ~ votes.

**surplusage** –सिज् n. = SURPLUS, (का०) असंबद्ध (सामग्रीF आदि) ।

**surprisal** सॅर्प्राइ'ज़ॅल् n. अवस्कन्द, सहसा आक्रमण; चमत्कार, आश्चर्य, आश्चर्यजनक कार्य, विसयकारी क्रियाF, हैरतF, हैरानीF ।

**surprise***, **surprize** ⊙ –ज़्' –ज़्' १. nn. सह-साक्रम, आकस्मिक या हठात् आक्रमण, व्यक्तियोंको अचानक धर पकड़नेकी क्रियाF, बेखबरीFमें आ लेना या धर दबाना (*the fort was taken, the truth must be elicited, by ~*); विसय, चमत्कृतिF, चमत्कार, आश्चर्य, अकुलाहटF, हैरानीF*, घबराहटF, अचम्भा, अचरज*, ताज्जुब (*his ~ was visible*); आश्चर्य-जनक बातF, विसयकारी घटनाF, अचरजकी बातF (*was a great ~ to me*); २. vv. t. सहसा आक्रमण करना, अकस्मात् टूट पड़ना, धर लेना, अचानक आ पहुँचना; बेखबरोंपर हल्ला बोलना (*~d him in the act*); आश्चर्यान्वित करना, आश्चर्यचकित करना, विसया-कुल करना, विसयमें डाल देना, विसित करना, अचम्भित करना, हतबुद्धि करना, हैरान करना, चकरा देना, हैरतFमें डाल देना (*should you be ~d to learn —?*); अपने आचरण या क्रियाF या कार्यसे किसी व्यक्तिको विसयाभि-भूत करना, व्यग्र बनाना, उत्सुक बनाना, अकुला देना, परेशान करना, घबरा देना (*~d me into rudeness, consent, dropping the reins*); ~ attack

अकस्मात् आक्रमण, अचानक हमला; ~ check (रेल०) अचानक जाँच^F; ~ packet अचम्भेका पुड़ा, हैरत^F का पैकेट (जिसमें अनपेक्षित वस्तुएँ भरी हों); (ला०) अप्रत्याशित वस्तु^F; अनपेक्षित वस्तु^F, ~ target आकस्मिक लक्ष्य, आकस्मिक टार्गेट; ~ visit असूचित या अप्रत्याशित निरीक्षण, आकस्मिक निरीक्षण, अचानक जाँच^F करने आना, असूचित^F भेंट^F, *to my great ~* मेरी आशाओंके प्रतिकूल, अचानक ही।

**surprised,-z-** –ड्' a. विस्मित, साश्चर्य, चकित।

**surpising** –ज़िंग् a. विचित्र, अद्भुत, आश्चर्यजनक, विस्मयकारी, हैरान करनेवाला।

**surprisingness** –निंस् n. विचित्रता^F, अद्भुतता^F, आश्चर्यजनकता^F, विस्मयकारिता^F; आश्चर्य, हैरानी^F।

**surra, surrah** स'रॅ, सुअॅ'रॅ n. (चि०) वैनाशिक रक्तक्षय, अश्व आदि पालतू प्राणियोंका; (कृषि०) **सूरा**, सूखा रोग।

**surrealism** सरी'अॅलिज़्म् n. अतियथार्थवाद, (बीसवीं शताब्दी^F का कला^F और साहित्यका एक आन्दोलन)।

**surrealist** –लिस्ट् n. & a. अतियथार्थवादी।

**surrealistic** –'टिक् a. अतियथार्थवादी।

**surrebut** सरि'बट्' v.i. प्रतिप्रत्युत्तर देना, वादी द्वारा तीसरी बार अपना पक्ष निवेदन करना, (वादीका) प्रतिवादीके तीसरे जवाबका उत्तर देना।

**surrebuttal** –'टॅल् n. पक्ष-प्रतिपादन, प्रतिप्रतिपक्ष-निवेदन।

**surrebutter** –टॅर् n. वादी द्वारा अन्तिम पक्ष-प्रतिपादन, पक्ष-निवेदन।

**surrejoin** सरि'जाएॅन्' v. i. (कानून) प्रत्युत्तर देना, जवाब देना।

**surrejoinder** –'डॅर् n. प्रतिप्रत्युक्ति^F, (का०) **प्रतिपुनरुत्तर**, प्रत्युत्तरवादी द्वारा तीसरी बार पक्ष-निवेदन।

**surrender** सॅरे'न्डॅर् १. n. उत्सर्ग, (अर्थ०) **समर्पण**, (*~ deed*), प्रदान, **अभ्यर्पण**, अध्यर्पण, उत्सर्जन, परित्याग, अभित्याग, सौंपना, वापसी^F; **आत्मसमर्पण**, पराजय-स्वीकरण; प्रणति^F, अधीनता-स्वीकरण, सपुर्दगी^F, हिरासत^F; (pl.) (अर्थ०) **समर्पण, राशि**^F; २. v.t. & i. उत्सर्ग करना, स्वत्व त्यागना, **अभ्यर्पण करना**, अर्पण करना, समर्पण करना, समर्पित करना, अभित्याग करना, दूसरेको दे देना, दे डालना, सौंप देना, सुपुर्द करना, दूसरेके अधिकारमें दे देना, अधिकार छोड़ देना, **कब्जा देना**, दूसरेके हवाले करना (*~ office, privilege*); अध्यर्पित करना, **आत्मसमर्पण करना**, प्रतिरोध न करना, अधीन हो जाना, शरण^F लेना, दब जाना, झुक जाना, लड़ाई^F बन्द कर देना; (गढ़ी^F, जहाज, सेना^F या सेनापतिका) आत्मसमर्पण करना, शत्रुके सामने समर्पण करना, पराजय^F स्वीकार करना, शस्त्रत्याग करना, हथियार डाल देना, हार मानना; भावना^F के वशमें होना, प्रभावमें आना, किसी आदत^F से बँध जाना, आदी हो जाना, असरमें आ जाना; ~ value अध्यर्पण-अर्हा^F, (अर्थ०) **समर्पण-मूल्य**, वापसी मूल्य; *~ to* one's *bail* जमानत^F से छूटनेके पश्चात् न्यायालयमें उपस्थित होना।

**surrenderee** –री' n. (का०) **अभ्यर्पिती**, अध्यर्पिती, अध्यर्पित व्यक्ति, सिपुर्ददार, व्यक्ति जिसे सिपुर्द किया जाय।

**surrenderor, -rer** –'डॅरॅ्-रॅर् n. (का०) **अभ्यर्पक**, अध्यर्पयिता, अध्यर्पक, आत्मसमर्पयिता, अर्पित करनेवाला।

**surreption** सरे'प्'शॅन् n. चौर्य, चोरी।

**surreptitious** –टि'शॅस् a. (शिक्षा०) **अन्तःक्षिप्त**, प्रच्छन्न, गोपनीय, गुप्त, अप्रकट, चोरीसे किया हुआ, चोरी-छुपेका, झूठा, चोरीका खुफिया, लुका-छिपा (*~inspection*)।

**surrey** ⊙ स'रि n. (pl. *-s*) बग्घी।

**surrogate** स'रॅगॅट् १. n. उपधर्माध्यक्ष, (शिक्षा०) **प्रतिनियुक्त**, प्रतिपुरुष, **प्रच्छन्न प्रतिनिधि**, सहायक, पेशकार; (चि०) औपधिप्रतिनिधि; २. v.t. **प्रतिनियुक्त करना**।

**surrogateship** –गॅट्-शिप् n. प्रतिनिधित्व, उपधर्माध्यक्ष या उसके प्रतिनिधिका पद या अधिकार।

**surrogatum** –गे'टॅम् n. स्थानापन्न व्यक्ति।

**surround** सॅरॉउन्ड्' १. n. (कालीन, दरी^F आदिके) चारों ओर दीवालों^F तक बिछा हुआ बिछावन, फर्श; २. v.t. वलयित करना, वेष्टन करना, परिवेष्टित करना, परिवृत्त करना, आवृत्त करना, परिवारित करना, परिक्रमा^F करना, चारोंसे आना, घेरा डालना, आ घेरना, घेरना, अहाता बना लेना (*~ ed with* or *by*)।

**surrounding** –डिंग् a. प्रतिवेशी, परिवर्ती, परिवारी, पास-पड़ोसका, आसपास (*~ ground*)।

**surroundings** –ज़्स् n. (pl.) संवलन, परिवेष्टन, प्रतिवेश, परिवेश, परिपार्श्व, पारिपार्श्विक अवस्थाएँ^F, परिस्थितियाँ^F, आसपासका वातावरण, पास-पड़ोस (*cultured ~*)।

**sursum corda** (L) phr. दिल पक्का रखो।

**surtax** सर्'टैक्स् १. n. (का०) **अतिकर**, अतिरिक्त कर, उपरिकर, जायद टैक्स; २. v.t. अतिरिक्त कर लगाना।

**surtout** सर्'टू n. (अब क्व०) उत्तरीय वास, ऊपर पहिननेका ढीला कोट, ओवरकोट।

**surveillance** सॅवे'लॅन्स्, ल्यॅन्स् n. तत्त्वावधान, अवेक्षण, संनिरीक्षण, देखरेख^F, **निगरानी**^F, चौकसी^F, रखवाली^F, नजर^F।

**survey**[1] सर्'वे n. (किसी वस्तु^F की अवस्था^F, आकार आदिका) **सर्वेक्षण**, निरीक्षण, परोक्षा^F, सविशेष दृष्टि^F, जाँच^F, पड़ताल^F; आपरीक्षण या पड़ताल^F का विवरण; पर्यालोकन, दृष्टिक्षेपण, सामान्य दृष्टिकोण, नजर^F डालना; मापन, भूमिति^F, परिमापन; क्षेत्रमाप; क्षेत्रमाप-विभाग, भूमापन-विभाग, परिमाप-विभाग, जमीन^F की पड़ताल^F या पैमाइश^F का विभाग; क्षेत्र-मानचित्र, पड़ताल^F या पैमाइश^F का नकशा;

~ alignment, ~ appliances, ~ book, ~ boundary mark, ~ chain, ~ clerk, ~ compass, ~ data, ~ draftsman, ~fees, ~ field mark, ~ flight, ~ form, ~ inspe-

ctor, ~ instructor, ~ line, ~ map, ~-mark, ~ number, ~ officer, ~ pillar, ~ proceedings, ~ range, ~ report, ~ scheme, ~ sheet, ~ station, ~ triangulations, ~ unit.

**survey**[2] सर्वे' v.t. **सर्वेक्षण करना**, आपरीक्षण करना, पर्यालोकन करना, मनोयोगपूर्वक दर्शन करना, सामान्य आकार-प्रकार समझ लेना, सामान्य धारणा[F] बनाना, एक दृष्टि[F]में देख जाना, सरसरी तौरसे देखना, नजर[F] डालना, देखना, पड़ताल[F] करना; (इमारत[F] आदिका) निरीक्षण करना, बातों[F]की जाँच[F] करना, मामलेकी पड़ताल[F] करना; भूमापन करना, परिमापित करना, क्षेत्रमिति[F] तैयार करना, जमीन[F]की पड़ताल[F] करना, मापना, पैमाइश[F] करना।

**surveyed** –ड्' a. **सर्वेक्षित**; (~ *range*, ~ *room*)।

**surveying** –'इंग् n. परिमापन, भूपरिमाप, भूमापन, भूमिति[F], क्षेत्रमाप, पैमाइश[F], सर्वेक्षण, पड़ताल[F]।

**surveyor** –'अॅर् n. **सर्वेक्षक**, पर्यवेक्षक, आपरीक्षक, वीक्षक, पर्यालोचक, परिदर्शक; परिमापक, भू-मापक, पड़ताल या पैमाइश[F] करनेवाला अफसर (~ *of weighis and measures*); भूमापक, व्यावसायिक रूपसे भूमापनका कार्य करनेवाला, पैमाइश[F] करनेवाला, अमीन पैमाइश; **क्षेत्रफल-मापक, रकवामापी**; माप-तौल[F]की पड़ताल[F] करनेवाला; ~ general **महा सर्वेक्षक**।

**surveyorship** –शिप् n. परिमापक या भूमापकका पद, भू-मापकत्व, सर्वेक्षकत्व, पर्यवेक्षक या आपरीक्षकका पद।

**Surv. Gen.** Surveyor– General.

**survival** सॅर्वाइ'वॅल् n. अतीतका स्मृतिचिह्न व्यक्ति या पदार्थ, यादगार; उद्वर्त्तन (का०) **उत्तरजीविता**[F], (जीव०) **अतिजीविता**[F], (दर्श०) **अतिजीवन**, अनुजीवन, बचा रहना, बादकी जिन्दगी[F], जीता बचना, ~ rate **जीवित शेषदर**; ~*of the fittest* बलिष्ठ-अतिजीविता[F], (जीव०) **योग्यताकी अतिजीविता**[F], योग्यतमकी जय[F]।

**survivance** ⊙–वॅन्स् n. उत्तरजीविता[F], अतिजीविता[F], अतिजीवन।

**survive** –व्' v.t. & i. अस्तित्व बनाये रखना, विद्यमान होना, अभी भी जीवित होना, (का०) **बचा रहना**, टिका रहना, जीते जाना (~ *all perils*); अपेक्षाकृत अधिक समयतक जीना, (का०) **उत्तरजीवित रहना**, उत्तरजीवी होना, (किसीके) मर जानेके बादतक जिन्दा रहना, (-के पश्चात्) जीवित बचा रहना, बीचसे जीवित निकल आना, (~ *one's children*)।

**surviving** –'विंग् a. शेष, अवशिष्ट, अतिजीवी (का०) **उत्तरजीवी** (~ *children*)।

**survivor** –वॅर् n. (का०) **उत्तरजीवी**, अपेक्षाकृत दीर्घ जीवी, पश्चाज्जीवी, अनुजीवी, अतिजीवी, बचा रहनेवाला।

**survivorship** –शिप् n. (का०) **उत्तरजीवित्व**; **उत्तरजीविता**[F], पश्चाज्जीवित्व, पश्चाज्जीवन, अतिजीविता[F], उत्तरजीवन।

**sus-** = SUB- (~ *pend*, ~*ceptible*)।

**suscept** सॅस्से'प्ट् a. रोगग्राही, आग्राहक।

**susceptance** –टंस n. आग्रहण, रोगग्रहण, (विद्यु०) **अनुकार्यता**[F]।

**susceptibility** सॅसे'प्टिबि'लिटि n. अनुभवक्षमता[F], ग्रहणक्षमता[F], **ग्रहणशीलता**[F], **सुग्राहिता**[F], अरोधता[F], (पशु०) **प्रभाववश्यता**[F], (चि०) अरोगक्षमता[F]: प्रभावग्रहणशीलता[F], पात्रता[F], योग्यता[F]; तीव्रानुभूतिशीलता[F], संवेदनशीलता[F], आशु-**प्रभाव्यता**[F], सुप्रभाव्यता[F], सम्भाव्यता[F], भावुकता[F], शीघ्रमनोविकारिता[F], नाजुकमिजाजी[F], चिड़चिड़ापन, (भौ०, रसा०) **प्रवृत्ति**[F], चुम्बकीय **प्रवृत्ति**[F]; (प्रायः pl.) व्यक्तिके स्वभावके मर्मस्थल, मर्मबिन्दु, मर्म, भावनाएँ[F]।

**susceptible** –टिबॅल् a. सम्भाव्य, होनेवाला, गुंजाइश[F] या क्षमता[F] रखनेवाला (*passage is ~ of another interpretation*); (चि०) अरोगक्षम, सुग्राह्य, अनुभवक्षम, संवेदनशील, **ग्रहणशील**, ग्रहणक्षम, **सुग्राही**, आग्राही, (पशु०) **प्रभाववश्य**, प्रभावग्रहणशील, सुप्रभाव्य, **प्रभाव्य**, पात्र, योग्य, गमनीय, नाजुक, असरमें आनेवाला (*very ~ to pain, injury, kindness, female charms*); तीव्रानुभूतिशील, संवेदनक्षम, भावुक, शीघ्रमनोविकारी, अनुरागी, चिड़चिड़ा, तुनुकमिजाज।

**susceptibleness** –निॅस् n. = SUSCEPTIBILITY.

**susceptive** –'टिव् a. भावुक, भावप्रवण, अनुभूतिप्रवण, संवेदनशील, ग्रहणक्षम, आग्रहणशील (*the ~ faculties, nature*)।

**susceptivity** –विटि n. & a. भावप्रवणता[F], अनुभूतिप्रवणता[F], संवेदनशीलता[F], आग्रहणशीलता[F]।

**suscipient** सॅसि'पिॲन्ट् n. प्रापयिता, प्रापक, आग्राही, पानेवाला।

**suscitate** स'सिटेट् v.t. प्रोत्साहित करना, उत्तेजित करना, प्रणोदित करना, उभाड़ना, भड़काना।

**susi** सू'सि n. सूती कपड़ा।

**suslik** सस्'लिक् n. (रूसी) मूष, मूस।

**suspect**[1] सस्'पे'क्ट् १. n. शंकास्पद या सन्दिग्ध व्यक्ति, आशंक्य व्यक्ति (*political ~s are kept ander surveillance*); २. a. शंकित, शंकास्पद, आशंक्य, सन्दिग्ध, सन्देहभाजन, शंकापात्र, सन्देहजनक, (*the statement of an interested party is naturally ~*); शंकितापराध।

**suspect**[2] सॅस्पे'क्ट' v.t. अविश्वास करना, आशंका[F] करना, शंका[F] करना, (का०) **सन्देह करना**, संशय होना, शुबहा होना (~ *danger, a plot*); अनुमान करना, सोचने लगना, विचारना, विचार होना, समझना, ख्याल करना (*I ~ you once thought otherwise*); भ्रम होना, प्रतीत-सा होना, कुछ-कुछ लगना (*I ~ him to be, my brother, a liar, dying*); सन्देहकी दृष्टि[F]से देखना, सिधाई[F]में अविश्वास करना, दोषी समझना, अपराधी समझना, ईमानदारी[F]में सन्देह

करना, विश्वास न करना, शुबहाकी नजर<sup>F</sup>से देखना, शक करना (*I ~ him of lying, of deep designs*); अनिश्चित समझना, संशय रखना, गलत समझना, ऐतबार न करना (~ *the authenticity of the evidence*); अपराधकी बू आना।

**suspectable** –टॅबॅल् a. (क०) आशंक्य, शंकास्पद, सन्देहास्पद, भ्रान्तिजनक, अविश्वसनीय।

**suspected** –टिॅड् a. सन्दिग्ध, सन्देहयुक्त, अविश्वस्त, संशयित, संशयास्पद;
~ enemy, ~ poisoning, ~ vessel.

**suspectedness**–निॅस् n. सन्दिग्धता[F], सन्देहयुक्तता[F], सन्देहमयता[F], अविश्वस्तता[F], अविश्वसनीयता[F]।

**suspecter** –टॅर् n. सन्देही व्यक्ति, संशयी, अविश्वासी आदमी।

**suspectful** –पे`क्ट्-फुल् a. सन्दिग्ध, सन्देहयुक्त; सन्देहमय, सन्देही, अविश्वासी।

**suspectless** –लिॅस् a. असन्दिग्ध, असन्देहयुक्त, अनविश्वस्त, अनविश्वसनीय।

**suspend** सॅस्पे`न्ड्' v.t. कुछ समयके लिए स्थगित या निष्क्रिय रखना, अनिश्चित रखना, अनिश्चित अवस्था[F]में छोड़े रहना, फैसला न करना, रोक रखना; विलम्ब करना, देरी[F] करना; स्थगित करना, अस्थायी रूपसे अभिशून्य करना, रद्द करना, बन्द करना; (सदस्यतासे) निलम्बित करना, च्युत करना, अधिकारच्युत करना, पदच्युत करना, कार्यवंचित करना, निलम्बित करना, निकाल देना, हटा देना (~ *a clergyman*); रोक देना, मुअत्तिल करना; अधरमें रखना, लटकाना, झुलाना, टाँगना; ~ *payment* दिवाला निकाल देना, दिवालिया हो जाना, ऋण न चुका पाना, कर्ज अदा न कर पाना।

**suspended** –डिॅड् a. स्थगित, लम्बित, निलम्बित (~ *judgment*); (रसा०, वन०, यन्त्र०) आलम्बित, अवलम्बित, लटकता हुआ (*balloon ~ in midair*); कार्यवंचित, पदच्युत, मुअत्तल, मुअत्तल कर दिया गया, रोक दिया गया; (रसा०) छितरा हुआ; ~ animation (चि०) स्थगित चेतन्य।
~ ceiling, ~ scaffold, ~ solid, ~ span.

**suspender**–डॅर् n. अस्थायी रूपसे पदच्युत करनेवाला, मुल्तवी[F] करनेवाला; निलम्बनकर्ता, विलम्बकर्ता आदि (क्रियागत अर्थोंमें); (चि०) लटकन[F]; लटकानेवाला, टाँगनेवाला; ~s दो शाखें[F], टहनियों[F]का जोड़ा।

**suspense** सॅस्पे`न्स्' n. (कानून) निलम्बन, स्थगन, अधिकार आदिकी अस्थायी समाप्ति[F]; अनिश्चयता[F], अनिश्चितावस्था[F], अनिश्चय, द्वैधीभाव, विकल्प, द्विविधा[F], संशय, (शिक्षा०) असमंजस, आशा[F] या प्रतीक्षा[F]की अवस्था[F], शशोपंज; ~ account (वाणि०, का०) निलम्बित लेखा, उचन्त लेखा, उचन्त खाता; *keep one in* ~ प्रतीक्षा[F]की उत्कण्ठा[F]में रखना, उत्सुकता[F]की अवस्था[F]में रखना, जिस (बात[F]को सुननेके लिए कोई इच्छुक हो उसे) सुनानेमें देर करना।

**suspensibility** –सिबि`लिटि n. निलम्ब्यता[F], निलम्बनीयता[F], अनिश्चेयता[F], अनिश्चयशीलता[F], संशय, असमंजसयुक्तता[F]।

**suspensible** –सिबॅल् a. निलम्ब्य, निलम्बनीय; अनिश्चेय, अनिश्चययुक्त, संशयशील, असमंजसयुक्त।

**suspension** –शन् n. (कृषि०, रसा०, यन्त्र०, प्रा० भू०, चि०) उपशम; अवलम्बन चिकित्सा[F] (मेरुदण्ड रोगकी); आलम्बन, निलम्बन, विलम्बन, प्रलम्बन, व्याक्षेप, ढील[F]; स्थगन, निवृत्ति[F], अस्थायी पदच्युति[F], मुअत्तली[F] आदि (क्रियागत अर्थोंमें); आलम्ब, (प्रा०भू०) झूल[F], झूला, लटक[F], लटकाव, झुलाव; (रसा०, मौ०) आलम्बन-सूत्र, आलम्बन तन्तु, ~ furnace (नौवि०) लटकती भट्ठी[F];
~ allowance, ~ bearing, ~ bridge, ~ colloid, ~ current, ~ fibre, ~ method, ~ rod, ~ system, ~ wire.

**suspensive**–सिव् a. (वन०) अवलम्बी, निलम्बमान; अनिश्चित, सन्देहयुक्त, असमंजसशील, सन्दिग्ध, डाँवाडोल।

**suspensoid** –सॉएड् a. (रसा०) निलम्बाभ; निलम्बन-कालायड।

**suspensor** –सॅर् n. भ्रूण-बन्धनी[F]; निलम्बी, लटकन[F]; निष्क्रियकारी वस्तु[F]; अनिश्चयकारी वस्तु[F], देरी[F] करनेवाली वस्तु[F], लटकानेवाला; T.।

**suspensorium** –सोऑ`रिॲम् n. (जीव०) निलम्बकर, T.।

**suspensory** –रि a. दुविधापूर्ण, सन्देहजनक, सन्देहपूर्ण, दोलायमान, असमंजसका, टालू; (चि०) अवलम्बी, निलम्बी; अन्यापेक्षी; लटकानेवाला; ~ bandage (चि०) कौपीनबन्ध, वृषणकोषको लटकानेवाला बन्ध;
~ clause, ~ fibres, ~ ligament.

**sus. per coll.** *suspensis per collurs*, hanging by the neck.

**suspicion** सॅस्पि`शन् १. n. अविश्वास, संशय, (का०) सन्देह, आशंका[F], शंका[F], वितर्क, शक, खटका; सूक्ष्म मात्रा[F], २. v.t. (बोली०) अविश्वास रखना, सन्देह रखना, शंका[F] करना, शक करना; *above* ~ सन्देहसे परे; *under* ~ सन्दिग्ध।

**suspicionless** –लिस् a. विश्वासी, निस्संशय, संशयमुक्त, शंकाशून्य, शंकारहित, सन्देहहीन, सन्देहमुक्त, शक या शुबहासे खाली।

**suspicious** –शॅस् a. सन्देहप्रवण, अविश्वासी, संशयबुद्धि, संशयालु, शंकालु, शंकाशील, सशंक, सन्देही, (*he became* ~); सन्देहास्पद, शंकात्मक, शंकोत्पादक, संशयजक, (का०) सन्दिग्ध, सन्देहात्मक, सन्देहजनक, सन्देहसूचक, सन्देहपूर्ण, सन्देहकारी, शक-शुबहा करनेवाला (*the ignorant are* ~)।

**suspiciousness** –निस् n. सन्देहप्रवणता[F], सन्देहात्मकता[F], शंकात्मकता[F], अविश्वासीपन, संशयालुता[F], शंकालुता[F], सशंकता[F], शंकाशीलता[F]।

**suspiration** सस्पिरे`शॅन् n. आह[F], उच्छ्वास, दीर्घ

निश्वास, उसाँस[F], लम्बी साँस[F] ।

**suspire** –पाअॅर ' v.i. उच्छ्वास लेना, दीर्घ निश्वास छोड़ना, उसाँस[F] लेना, ठण्डी आह[F] भरना, लम्बी साँस[F] लेना ।

**sustain** सॅस्टेन्' v.t. प्रतिपालन करना, पोषण करना, पालन करना, हतोत्साह न होने देना, प्रोत्साहित करना, उत्साह बढ़ाना, बल प्रदान करना, रक्षा[F] करना, जीवित रखना, जिन्दा रखना, जिलाना, टूटने न देना, गिरने न देना, सँभाले रखना, हिम्मत बढ़ाना; स्थिर करना; धैर्यपूर्वक सहन करना, दृढ़तापूर्वक जमे रहना, बिना टूटे हुए डटे रहना, मजबूती[F]से टिके रहना, बरदाश्त[F] करना, मुकाबला करना (*~ed the shock of the enemy's cavalry*); भारवहन करना, अवलम्ब देना, सहारा देना, धारण करना, गिरने या धसकने न देना, थामना, बोझा ढोना, उठाना; अनुभव करना, सहना, सहारना, भुगतना, झेलना, खाना (*~ a defeat*); (न्यायालय या अन्य प्राधिकरणका) वैधता[F]को स्वीकार करना या मानना, किसीके पक्षमें निर्णय देना, अनुमोदन करना, समर्थन करना, सही करार देना (*~ the objection, the applicant in his claim*, etc.); (आरोप, सिद्धान्त, वक्तव्य आदिको) प्रमाणित करना, सिद्ध करना, पक्का करना, खड़ा करना, ताईद करना; (भूमिका[F] या पात्रता[F]का) भली भाँति आचरण करना, प्रस्तुत करना, बनाये रखना, अच्छी तरह निभाना, कामयाबी[F]से अदा करना; (ध्वनि[F], प्रयत्न आदिको) अविच्छिन्न रूपसे चालू रखना; जारी रखना; ~ing food पौष्टिक भोजन, पुष्टिकारक खाद्य, ताकत देनेवाली खूराक[F] ।

**sustainable** –नॅबॅल् a. वहनीय, भार ढोने योग्य; सहनीय; प्रोत्साहनार्ह, प्रोत्साहनयोग्य; रक्षणीय, पोषणीय; अवलम्बनीय, ढाढ़स देने योग्य, हिम्मत बँधाने लायक; प्रमाणित करने योग्य इत्यादि (क्रियागत अर्थोंमें) ।

**sustained** –न्ड् a. प्रमाणित, सिद्ध; (यन्त्र०) **दीर्घकालिक** (*~ load*); **संधृत** (*~ attention*); निरन्तर, अविरत, सतत, **लगातार** (*~ effort*); ~ metaphore सांग रूपक ।

**sustainer** –नॅर् n. वाहक, ढोनेवाला; सहिष्णु, सहनेवाला ।

**sustainment** –मॅन्ट् n. (यन्त्र०) भारवहन; सहनशीलता[F], प्रोत्साहन, पोषण, अवलम्बन; अनुभव; प्रस्तुतीकरण, प्रमाणीकरण आदि (क्रियागत अर्थोंमें) ।

**sustenance** सस्'टॅनॅन्स् n. उपजीविका[F], वृत्ति[F], (का०) **निर्वाह**, भरण-पोषण, पोषण, पुष्टि[F], रक्षण, प्रतिपालन, पालन, टिकाव, जमाव (अव यन्त्र०) (*given for the ~ of our bodies*); (ज्ञा० एवं ला०) मानसिक खाद्य, आध्यात्मिक भोजन; संधृति[F], पोषकता[F], पोषक गुण, सत्त्व, जीवनाधार, आहार, भोजन, खूराक[F] (*there is no~ in it*) ।

**sustentation** –न्टे'शॅन् n. जीवनरक्षण, भरण-पोषण, धारण, पालन; (अव यन्त्र०) जीवनाश्रय, जीवनाधार, जीविका[F], अवलम्ब, आहार, भोजन; ~ fund सहायतार्थ निधि[F] ।

**sustentative** a. रक्षणात्मक, पोषण-सम्बन्धी, भरण-पोषणका ।

**sustention** ⊙सस्टे'न्'शॅन् n. भरण-पोषण, रक्षण, पोषण, पालन ।

**susurrant** ⊙सॅस्यू'रॅन्ट a. फुसफुसानेवाला, कानाफूसी करनेवाला ।

**susurration** स्यूसरे'शॅन् n. फुसफुसाहट[F], कानाफूसी[F], सूसू[F]का शब्द ।

**susurrous** स्यूस'रॅस् a. कानाफूसीवाला, सूसू[F] करनेवाला ।

**sutler** सट्'लॅर् n. सेना[F]का मोदी, सेना[F]में खाने-पीनेका सामान बेचनेवाला, लश्कर[F]का बनिया ।

**sutlery**–रि n. सेना[F]के मोदीका काम या उसकी दुकान[F]।

**sutra** सूट्रॅ n. सूत्र; सूत्र ग्रन्थ ।

**suttee, sati** सॅटी', सॅटी' n. सती[F]; सतीप्रथा[F], सतीदाह-प्रथा[F] ।

**sutteeism** –इज़्म् n. सतीधर्म, सती प्रथा, सतीदाह ।

**sutural** स्यू'चॅरॅल् a. सीमन्तीय, सीवन (*~ bone, ligament*), सीवन या सन्धि-सम्बन्धी; घावके टाँकेका ।

**suturation** स्यूच्युअॅरे'शॅन् n. सीवन, घावमें टाँके लगानेकी क्रिया[F] ।

**suture** –स्युअॅर् n. १. सीमान्त, (जीव०) **सीवन**, सीवन-सन्धि[F], (चि०, वन०) **सीवनी**[F], (चि०, कृषि०) **टाँका**; (प्राणि०) **संधिरेखा**[F], सन्धि[F], (कृषि०) **जोड़**, सीवन[F]की भाँति दिखाई देनेवाला खोपड़ी[F]की दो हड्डियों[F]का जोड़; (वन०, कृमि०) सीवन[F], माँग[F], धारी[F]; (शल्य०) घावकी सीवन[F], टाँका; सीवन द्रव्य; v.t. घावमें टाँका लगाना ।

**sutured** –चॅर्ड् a. टाँके लगा हुआ, सिला हुआ, जोड़ा हुआ ।

**suzerain** स्यू'ज़ॅरेन् n. (राज०) **अधिराज** (*~ state*), श्रेष्ठ प्रभु, सामन्ताधिपति, भूस्वामी, प्रधान सामन्त, बड़ा जागीरदार, सरदार, सत्ताधारी या राजा (जो कहने भरके लिए अपने अधीन जागीरों[F]पर नियन्त्रण रखता है) ।

**suzerainty** –टि n. अधिराजपद, प्रधान सामन्तका पद; आधिपत्य, अधिपतित्व, (राज०, का०) **अधिराजत्व**; आधिराज्य ।

**S.V.** *Sancta Virgo*, Holy Virgin; *Sanctitas Vestra*, Your Holiness.

**s.v.** *sub verbo* or *voce*, under the word *or* title.

**svelte** (F) a. मृदुल, सुकुमार, छरहरा ।

**S.W. (SW.)** South-West.

**Sw.** Swedish.

**swab** स्वॉब्' १. n. सम्मार्जनी[F], कूची[F], पुचारा, पानी आदिको सोखनेवाले कपड़ोंकी झाड़ू[F]; (शल्यचिकित्सा[F]में प्रयुक्त) (चि०, कृषि०) **रूई[F]का फोहा**, **फुरेरी**[F], सोखनेवाली गद्दी[F]; (नौवि०) सेना[F]के अधिकारीका झब्बा; तलिका[F]-विशेष; रोगाणुओंके परीक्षणके लिए कूची[F]से लिये

हुए मल आदिका नमूना; फूहड़ व्यक्ति, भोंड़ा आदमी; २. v.t. सम्मार्जनी[F] द्वारा परिष्कार करना, पुचारा फेरना, सोखनेवाले कूचे या झाड़[F]से साफ करना (~ *down the deck*); सोखतासे नमी[F] खींच लेना, सोखनेकी गद्दी[F]से सुखा लेना, फुरेरी[F] लगाना।

**swabber** –बॅर्‌ n. फूहड़ या अनाड़ी व्यक्ति, भोंड़ा आदमी; मार्जनी, कूची[F], झाड़ू[F]; मार्जक, पोछनेवाला।

**swabbing** –बिंग् n. (चि॰) फुरेरी[F] लगाना।

**swad** स्वॉड् n. सैनिक, सिपाही।

**swaddle** स्वॉडॅल् v.t. वस्त्रावृत करना, बहुतसे वस्त्र या कपड़े पहना देना, बहुत-सी चादरों[F]से लपेटना, पट्टियाँ[F] लपेटना, पट्टियों[F]में बाँधना; कसना; ~ing-bands, ~ing-clothes बच्चोंको लपेटनेके कपड़े या पट्टियाँ[F]; (ला॰) बन्धन, प्रतिबन्ध, रोक रखनेवाले प्रभाव या दबाव।

**swaddy** स्वॉडि n. व्यक्तिगत सैनिक, निजी सिपाही।

**swadeshi** स्वाडे'शि n. स्वदेशी आन्दोलन।

**swag** स्वैग्' n. (ग्रा॰) अपहृत सामग्री[F], लूट[F]का धन, चोरी[F]का माल; (परिवर्तित) राजनैतिक अथवा अन्य उपायोंसे प्राप्त अवैध सम्पत्ति[F]; (आस्ट्रेलियामें) आवारा; बुगचा, गठरी[F], बण्डल, पुलिन्दा।

**swage** स्वेज्' १. v.t. मृदु करना, कोमल बनाना, मुलायम करना; शान्त करना; ठप्पा लगाना, ठप्पेसे सुन्दर बनाना; २. n. ठप्पा।

**swagger** स्वै'गर्‌ १. n. अग्रगतिशील व्यवहार, निर्भीकता[F], संकोचाभाव, स्वच्छन्दता[F], विश्वासपूर्ण आचरण, स्फूर्ति[F], फुर्ती[F]; गर्व, बड़ाई[F]; दर्पपूर्ण बातचीत[F], ऐंठ[F]का व्यवहार, अकड़[F]की चाल[F], डींग[F], धौंस[F], शेखी[F] की बात[F]; २. v.t. & i. गर्व करना, ऐंठ[F]का बर्ताव करना, अकड़ना; दर्पपूर्वक चलना, गर्वके साथ चलना, अपने आचरणमें आत्मसन्तोष या आत्मविश्वास प्रकट करते हुए चलना, नवाबी चाल[F] चलना, छोटोंके बीचमें बड़ोंकी भाँति चलना, अकड़कर चलना, रोबसे चलना, इतराकर चलना, ऐंठकर चलना, ठाठके साथ चलना; धौंस[F]जमाना, डींग[F] हाँकना, रोब जमाना, शेखी[F] बघारना, धमकाना; धौंस[F] जमाकर काम करा लेना, धमकाकर काम लेना; ३. a. (बोल॰) तेजस्वी, स्फूर्तिवान्, फुर्तीला, तेज, ठाठदार, रौबदार, शौकीन, फैशनेबल (~ *clothes, society, etc.*); ~-cane सिपाहीकी छड़ी[F]।

**swaggerer** –रॅर्‌ n. ऐंठनेवाला, अकड़कर चलनेवाला; ऐंठकर बातचीत[F] करनेवाला, रौब[F] या धौंस[F] जमानेवाला, अकड़बाज, शेखी[F] मारनेवाला।

**swaggy** स्वै'गि a. अधिमार-युक्त, अधिक भारसे दबा हुआ।

**swain** स्वेन्' n. ग्रामीण युवक, पल्लीवासी युवक, देहाती नौजवान; किसान, गड़ेरिया, कमेरा; ग्रामीण प्रेमी, चरवाहा प्रेमी, देहाती आशिक; (हास्य॰) पाणिप्रार्थी, प्रणयाकांक्षी, विवाहार्थी, प्रेमी, चाहनेवाला, रसिया।

**swale**[1] स्वेल्' n. छाया[F], छाँह[F]; छायादार स्थान; उपत्यका[F], घाटी[F]।

**swale**[2] v.i. क्षीण होना, दुर्बल होना, दुबला होना, गलना, घुलना।

**swallet** स्वॉ'लिट् n. अन्तर्भू स्रोत, जमीन[F]के अन्दरका सोता।

**swallow**[1] स्वॉ'लो १. n. अन्नमार्ग, अन्ननाली[F], कण्ठ-नाली[F], कण्ठ, गला; निगलनेकी क्रिया[F]; ग्रास, कवल, कौर, एक बारमें निगली हुई मात्रा[F]; (~ *hole* भी) (प्रा॰भू॰) विलय-रन्ध्र; चूनेके पत्थरमें कुप्पी[F]के आकार की खोल[F] या खाल[F]; २ v.t. & i. उदरस्थ करना, कवलित करना, गले उतारना, हड़प जाना, लील जाना, भकोसना, खा लेना, निगलना; आत्मसात् करना, नष्ट कर देना, मार डालना, समा लेना, निगल जाना; खा जाना, हड़पना, अपने भीतर खींच लेना, गायब कर देना, हजम कर जाना (*the earth ~ed them up*); अपने शब्दोंको गलत समझकर छोड़ देना या वापिस ले लेना; (अपमान या निरादर) सहन करना, चुपचाप सह लेना, पी जाना, बरदाश्त[F] करना; किसी बात[F]को भोलेपनसे स्वीकार कर लेना, तत्काल विश्वास कर लेना, मान लेना, आसानी[F]से ग्रहण कर लेना (*will ~ anything you tell him*)।

**swallow**[2] n. भाण्डीक, अबाबील; ~ dive अबाबील-की-सी डुबकी[F], हाथ फैलाकर पानीमें कूदना; ~ tail दुफँसी या दोशाखी पूँछ[F]; दोपंखी तितली[F]; ~wort अर्क, मदार, आक; *one ~ does not make a summer* अकेला चना भाड़ नहीं फोड़ सकता।

**swallowable** –लोॲबॅल् a. निगरणीय, ग्रसन योग्य, निगलने योग्य।

**swallower** –ॲर्‌ n. घस्मर, बहुभुक्, अतिभुक्, भुक्खड़, पेटू।

**swallowing** n. (कृषि॰, चि॰) निगरण, निगलना।

**swam** स्वैम् SWIM का भूतकालिक रूप।

**swamp** स्वॉम्प्' १. n. कच्छभू, (प्रा॰ भू॰) महापंक-भूमि[F]; कर्दम, महापंक, कीचड़, दलदल, धसान[F]; २. v.t. दलदलमें फँसना; (नाव या नाविकदल या वस्तुएँ[F], मकान, सामग्री[F] आदिको पानीसे) प्लावित करना, निमग्न करना, डुबो देना, भर देना, बहा ले जाना, तर-बतर करना, शराबोर करना; किसी वस्तु[F] या बात[F]की अति करके किसीको निरुपाय बनाना, भरमार[F]के कारण नाक[F]में दम कर देना, बेबस करना, उबा देना (*am ~ed with letters, applications, work*); (किसी वस्तु[F]की अधिक मात्रा[F] या संख्या[F]का दूसरी वस्तु[F]को) प्रभावहीन बनाना, दृष्टि[F]से ओझल कर देना, छिपा देना, ढँक लेना;
~ animal, ~ berry, ~-deer, ~ gum, ~ maple, ~-ore, ~ partridge, ~ reclamation.

**swampy** –पि a. कच्छ-, पंकिल, कर्दमयुक्त, दलदली, दलदलसे भरा हुआ, दलदलवाला (~ *ground*)।

**swan** स्वॉन्' n. मराल, हंस, राजहंस (*white ~*); (मरणगीतकी मधुरता[F]के सन्दर्भमें ला॰) कवि, गायक; राजहंस, तारा; ~-dive ⊙ =SWALLOW[2] (dive);

~-flower शतावरी, अमरकन्द या सालम मिश्री^F का पौधा; ~-herd राजहंस-अधिकारी; ~-neck (रेल०) हंसग्रीव, हंसग्रीवा^F, राजहंसी ग्रीवा^F, गैस^F आदि निकालनेवाले नलकी टेढ़ी गर्दन^F; ~'s down झालर^F बनानेमें काम आनेवाले राजहंसके मुलायम पंख; मोटी रूई^F, एक प्रकारका नरम सूती कपड़ा; ~-shot बड़े आकारकी गोलियाँ^F या गोला; ~-skin एक प्रकारका नरम फलालैन; ~ song मरते हुए राजहंसका अन्तिम गान; किसी व्यक्तिकी अन्तिम कृति^F या भाषण या कथन या प्रदर्शन या कार्य, आखिरी कारनामा; ~-upping टेम्स नदी^F के राजहंसोंकी वार्षिक गणना^F और चिह्नांकन; S~ of Avon शेक्सपियर; *all his geese are not ~s* काबुलमें सब घोड़े नहीं होते।

**swank** स्वैन्क्' १. n. आडम्बर, दिखावा, नुमायश^F, डींग^F, रोब, धौंस^F, ठाठ^F, अकड़^F, शेखी^F; २. v. i. सम्पत्ति^F या योग्यता^F का प्रदर्शन करना, आडम्बर रखना, डींग^F मारना, रोब लेना, धौंस^F जमाना, ठाठ दिखाना, शान^F दिखाना, अकड़ना, शेखी^F बघारना; ३. a. ⊙ = SWANKY.

**swanker** –कॅर् n. प्रदर्शनप्रिय व्यक्ति, डींग^F मारनेवाला आदमी, रोब लेनेवाला आदमी, धौंस^F जमानेवाला आदमी।

**swanky** –कि a. प्रदर्शनप्रिय, डींग^F मारनेवाला, रोब लेनेवाला, धौंस^F जमानेवाला।

**swannery** स्वॉ'नॅरि n. हंस-पालन-स्थान, हंसगृह।

**swap**[1] स्वॉप्' n. विनिमय, अदला-बदला; विनिमेय वस्तु^F, बदली वस्तु^F।

**swap**[2] v.t. विनिमय करना, अदली-बदली^F करना।

**sward** स्वॉर्ड' n. शाद्वल, तृणभूमि^F, तृणाच्छादित भूमि^F, घासभूमि^F, छोटी-छोटी घास^F से ढँकी हुई जमीन^F; दूर्वादल, दूब^F।

**swarded** –डिड् a. दूर्वाच्छादित, तृणमय, दूब^F से ढँका हुआ।

**swardy** –डि a. = SWARDED.

**sware** स्वेअॅर्' SWEAR का प्रा० भूत० रूप।

**swarm**[1] स्वार्म' १. n. (नये छत्तेकी खोज^F में रानी मक्खी^F के पीछे चलनेवाला) (कृषि०) पोआ (*~ catching*), मधुमक्खी-झुंड, मधुगण, शहदकी मक्खियों^F-का झुण्ड; (छोटे जन्तुओं, कीड़ों, पक्षियों, बन्दूकधारी सैनिकों, घुड़सवारों आदिका शिकार या शत्रुकी खोज^F में सम्मिलित रूपसे या बिखरे हुए ढंगसे घूमनेवाला) झुण्ड, (जीव०) पुंज, समूह, वृन्द, कुल, गण, दल, भीड़^F; २. v.i. छत्ता बदलनेके लिए मधुमक्खियों^F का झुण्ड बनाना; झुण्डमें उड़ना, उमड़ना, झुण्ड बनाकर घूमना; (स्थानोंका) आकीर्ण होना, संकुल होना, जनाकीर्ण होना, बड़ी भीड़^F से भर जाना, उमड़ा पड़ना (*road ~ing with beggars*); ~-spore वृन्द बीजाणु; (जीव०) चर बीजाणु।

**swarm**[2] v.t. & i. दोनों पैर और हाथोंसे चिमटकर रस्सी^F पर चढ़ना, रस्सी^F या पेड़ या खम्भेपर चढ़ना।

**swarming** –मिंग् १. n. झुण्डमें आना, (कृषि०) पौआ छोड़ना, झुण्डमें उड़ना; (जीव०) वृन्दन; २. a. संकुल, व्याप्त।

**swarms** ⊙ स्वॉर्म्ज़्' n. शिशु-समुदाय; जन-समुदाय, तारामण्डल; पत्रोंका ढेर।

**swart** स्वॉर्ट्' a. (प्रा०) श्यामवर्ण, कृष्णवर्ण, काला, गहरे काले रंगका, धुँधला।

**swarth** ⊙ स्वॉर्द्' a. = SWARTHY.

**swarthiness** स्वॉर्'दिनिस् n. श्यामवर्णता^F, कृष्णवर्णता^F, कालापन, साँवलापन।

**swarthy** –दि a. श्यामवर्ण, कृष्णवर्ण, काला, साँवला, गहरे काले रंगका।

**swartish** –टिश् a. ईषदन्धकारमय, किंचित अँधेरा, काला-सा।

**swash**[1] स्वॉश्' १. n. जलपतन-शब्द, छपछप^F की आवाज^F, पानीके टकराने या उमड़नेकी गति^F या ध्वनि^F; कोलाहल, शोर; बौछार^F; धक्का; शेखी^F; २. v.t. & i. (प्रा०) प्रबल वेगसे प्रहार करना, बलपूर्वक आघात करना, जोरका हाथ लगाना, जोरसे चोट^F लगाना; (पानीका) टकराना; (पानीका) छपछप^F की आवाज^F करना, धमधड़ाम और गिरनेकी आवाज^F करना; डींग^F मारना, शेखी^F मारना; ~buckler भाड़ेका बाँका, किरायेका गुण्डा; ~-plate मशीन^F के धुरेपर घूमनेवाली टेढ़ी पट्टी^F।

**swash**[2] n. (मुद्रण०) घसीट^F।

**swasher** –शॅर् n. डींगमार, शेखीबाज।

**swashing** –शिंग् a. प्रबल, कठिन, कठोर, सांघातिक।

**swashy** –शि a. क्लिन्न, आर्द्र, भीगा।

**swastika** स्वैस्'टिकॅ, स्वॉस्'टिकॅ n. स्वस्तिकाचिह्न, स्वस्तिक।

**swat** ⊙ स्वॉट् १. n. थापी, मक्खियाँ^F मारनेके लिए तख्ती^F; २. v.t. थापी^F से मारना।

**swath** स्वॉथ्' n. घास^F आदि काटकर साफ किया हुआ स्थान; अनाज आदिका ढेर, कटी हुई घास^F।

**swathe** स्वेद्' १. n. (क्व०) बन्धन, पट्ट, एक तह^F या पट्टी^F; २. v.t. पट्टियाँ^F लपेटना, पट्टियाँ^F बाँधना, कपड़ोंसे लाद देना, कपड़ों या चादरों^F में लपेटना, गर्म कपड़े या पोशाकें^F पहनाना।

**sway** स्वे' १. n. प्रभुत्व, आधिपत्य, वश, शासन, सरकार^F, दबदबा, हुकूमत^F, दोलायमान स्थिति^F या गति^F, झुलाव, हिलाव, झोंक, झोंका, पेंग; २. v.t. & i. प्रभावित करना, प्रभाव रखना, शासन करना, राज्य करना, संचालित करना, नियमित करना, नियन्त्रित करना; दोलायित करना, हिलाना-झुलाना, फहराना, डुलाना, झूलना, डोलना, हाथमें लेकर चलाना, दिशा-निर्देश करना, जिधर चाहे उधर मोड़ देना, असर रखना, घुमाना, (*wind ~s trees; his speech ~ed votes*); तौलना, जाँचना।

**swaying** –इंग् n. (रेल०) झूमना।

**sweal** स्वील्' १. v.t. जलाना, झुलसाना; गलाना, पिघलाना; २. v.i. द्रवित होना, विगलित होना, गलना,

बह निकलना, पिघलना; जलना, झुलसना।

**swear** स्वेअॅर॒' v.t. & i. (*swore, sworn*) शपथ-पूर्वक प्रतिज्ञा^F करना, (का०) **शपथ^F लेना, शपथ^F दिलाना**, शपथ^F लेकर कुछ कहना, सौगन्ध^F खाना, कसम^F खाकर दावा करना, कसम^F खाना, हलफ^F उठाना; (बोल०) दृढ़तापूर्वक घोषित करना, बलपूर्वक कहना, जोर देकर कहना (*I ~ it is too bad of him*); पाखण्ड-पूर्ण शपथ^F लेना, आवेशको प्रकट करनेके लिए अभिशाप देना, गुस्सेमें या जोशमें कसम^F खाना; सौगन्ध^F लेकर किसीके विरुद्ध आरोपको प्रमाणित करना, किसीके विरुद्ध शपथपूर्वक अपराधको पक्का करना, हलफ^F उठाकर इल्जाम लगाना (*~ treason against*); sworn broker ईमानदारी^Fकी शपथ^F लेनेवाला दलाल; दे० SWORN; *~ by* (बोल०) आस्था^F रखना, विश्वास रखना, नियमित रूपसे पालन करना, बराबर प्रशंसा^F करते रहना, तारीफ^F करना, कायल होना; *~ in* शपथ^F दिलाकर किसी पदका कार्य-भार सौंपना; *~ off* छोड़ देनेका वचन देना, त्यागना; *~ the peace against* किसीसे खतरा होनेकी शपथ^F खाना; *~ to* or *by* साक्ष्य करना, ईश्वरको साक्ष्य करके शपथ^F लेना, गवाह करना।

**swearer** –रॅर् n. शपथग्राही, शपथ^F लेनेवाला, कसम^F खानेवाला; कुशपथग्राही।

**swearing** –रिंग् n. शपथग्रहण।

**sweat** स्वे॑ट् १. n. प्रस्वेद, (चि०) **स्वेद, पसीना**, पसेऊ (*wet with ~*); पसीना निकलनेकी अवस्था^F, पसीना आनेकी अवधि^F या दौर; (*nightly ~s*); (बोल०) उत्सुकता^F या चिन्ता^Fकी अवस्था^F, उद्विग्नावस्था^F, व्यग्रता^F, परेशानी^F (*in a ~*); (मुख्यतः बोल०) परिश्रम, श्रम, उद्योग, कठोर परिश्रम, टहल^F, मेहनत-मजदूरी^F, मेहनत^F, सख्त मेहनत^F या मशक्कत^Fका काम (*cannot stand the ~ of it*); श्रमसीकर, श्रमबिन्दु, पसीनेकी बूँदें^F; २. v.t. & i. स्वेद निर्गत होना, घर्म निर्गत करना, पसीना बहना या चूना, पसीना निकलना, पसीना आना, पसीना छूटना; (ला०) पश्चात्ताप करना, पीड़ाग्रस्त या भयभीत होना, आतंक या पीड़ा^F या पश्चात्ताप-की अवस्था^Fमें होना; (गोंद, रक्त आदिका) पसीनेकी भाँति रिसना, चूना, बहना; (दीवार^Fका) सीलन^F लाना, नमी^F पैदा करना; पसीना, बहाना, परिश्रम करना, मेहनत^F करना, बेगार करना; (पहलवान या घोड़ेको) मेहनत^Fसे पसीना लाना; रक्तशोषण करना, होड़^Fका लाभ उठाकर श्रमिकोंका शोषण करना, भूखा रखकर अधिक काम कराना, कम वेतन देकर कई घण्टोंतक मजदूरोंसे काम लेना, खून चूसना; (मजदूरोंका) इस प्रकारके शोषण-को स्वीकार करके काम करना, ऐसी शर्तों^Fपर काम करना; (तम्बाकू^F, चमड़ा आदिको) सड़ाना, खमीर उठाना; रगड़कर घोड़ेका पसीना पोंछना; थैलेमें रगड़कर (सिक्कोंकी) धातु^Fका कुछ अंश खुरच लेना; धातुकी वस्तु^Fको झालना, धातु^Fका टाँका लगाना; cold ~ मृत्यु^F, मूर्छा^F, आतंककी अवस्था^Fका ठण्डा पसीना; old ~ (ग्रा०) वृद्ध सैनिक; बूढ़ा सिपाही; *~-cloth* घोड़ेकी जीन^Fके नीचेका पतला कम्बल; *~-duct* प्रस्वेद-प्रणाली^F, प्रस्वेद-नलिका^F, पसीनेकी नाली^F; *~ed clothes* शोषण द्वारा निर्मित वस्त्र, श्रमिकोंका रक्त चूसकर बनाये गये कपड़े, शोषित श्रमिकों द्वारा बने कपड़े; *~ed labour* (अर्थ०) **शोषित-श्रमिक, शोषित-मजदूर**; *~shop* शोषण करनेवालेकी दुकान^F; *he shall ~ for it* उसे इसके लिए पछताना पड़ेगा; *in* or *by the ~ of* one's *brow* or *face* पसीना निचोड़कर या बहाकर, कठोर परिश्रमसे, मेहनत^F या मशक्कत^Fसे।

**sweater** –'टॅर् n. श्रमिकोंका शोषण करनेवाला, खून चूसनेवाला; घोड़ेको रगड़कर पसीना पोंछनेवाला आदि (क्रियागत अर्थोंमें); शोषण करनेवाला स्वामी, खून चूसने-वाला पूँजीपति; मोटी बटनदार ऊनी बनियान^F, ऊनी स्वेटर^F।

**sweatiness** –टिनिॅस् n. घर्मलिप्तता^F, स्वेदयुक्तता^F, पसीनेसे तर हो जानेकी अवस्था^F; परिश्रमशीलता^F।

**sweating** –टिंग् १. n. (वाणि०) **रसायनन; प्रस्वेदन-क्रिया^F**, प्रस्वेदन, प्रस्वेद; (अर्थ०) **अतिश्रामण, पसीना निकालना**, पसीना बहना (*~ sickness*); शोषण, कम मजदूरी^F देना (*~ system*); घूनन (*~ of coin*); (परि०) **पसीजना (सालका)**; २. a. पसीना लानेवाला (*~-bath, -room*)।

**sweatless** –ट्'लिॅस् a. स्वेदरहित, परिश्रमरहित, बिना पसीनेका।

**sweaty** –'टि a. सस्वेद, स्वेदजनक, घर्मलिप्त, घर्ममय, स्वेदयुक्त, प्रस्वेद-सम्बन्धी, पसीनेमें तर, पसीनेदार, पसीने-का; स्वेदवत्, पसीनेका-सा।

**swede** स्वीड्' n. (S~) स्वीडनका अधिवासी; स्वीडनका शलजम।

**Swedish** –'डिश् n. & a. स्वीडनकी भाषा^F; स्वीडन या उसके निवासियोंका।

**swee** ⊙ स्वी' n. & v.t. & i. =SWING.

**sweep** स्वीप्' १. n. मार्जन, मलापहरण, झाड़ू-बुहारी^F, झाड़-पोंछ^F, सफाई^F, बहाव (*give it a thorough ~* or *~-up* or *~-out*); (भौ०, रसा०, ग०) **प्रसर्प**, प्रसर, वेगपूर्ण विस्तार या फैलाव, आवेग, वेग, प्रगति^F, तीव्र घुमाव, दौड़^F, फेर^F, लपेट^F, **समेट^F**, झपट^F (*with a ~ of his arm, eyes, scythe*); सड़क^F आदिका मोड़, मुड़ी हुई सड़क^Fका एक भाग सर, प्रगति^F, पहुँच^F, विषय, क्षेत्र, मार^F, रसाई^F (*within, beyond, the ~ of the scythe, net, telescope, eye, human intelligence*); नाश, तबाही^F; लम्बा चप्पू, लम्बा पतवार, डाँड़; चलते-चलते थमा हुआ जहाज (*had to get out the ~s*); ढेंकली^Fका थम्भ या लम्बी बल्ली^F; (प्रायः *chimney-~*) चिमनी^F साफ करनेवाला (मेह-तर); २. v.t & i. (*swept*) मार्जन करना, स्वच्छ करना, झाड़ू^Fसे समेटना और बाहर सकेल देना, कूड़ाकर्कट साफ करना, सफाई^F करना, झाड़ू^F देना, झाड़ू^F लगाना, झाड़ना, बुहारना (*~ up the room*); निर्बाध वेगसे

जाना या दौड़ना, समारोहपूर्वक चलना, विस्तृत होना, अनवरत मोड़ या कतार^F या ढाल^F में फैलना, शान^F के साथ चलना, तेजी^F के साथ चलना, आँधी^F की भाँति चलना, फर्राटे भरना (*cavalry ~s down on the enemy*); झपटना; अस्तित्व नष्ट कर देना, अन्त कर डालना, समाप्त कर देना, मिटा देना, खात्मा कर देना (*~ away slavery*); जोरका धक्का देना, तेजी^F से घुमाना, फिराना, तेजी^F से उड़ा ले जाना, बहा ले जाना (*river ~s away bridge*); शीघ्रतापूर्वक दृष्टि^F डालना, पर्यवेक्षण करना, तेजी^F से नजर^F घुमाना; साथ-साथ जाना, तेजी^F से पार निकल जाना, घूम जाना, हल्के-हल्के गुजर जाना, हाथ फेरना, छूते हुए निकल जाना; रगड़कर चमकाना, रगड़ना, साफ करना (*wind ~s the hillside*); (तोपखानेका) शत्रु-सेना^F पर गोलाबारी^F करना, गोलाबारी^F करके सफाया कर देना, गोले बरसाना, मार^F करना, पहुँचना, ढँक देना (*battery ~s the approaches, glacis, street*); लम्बे पतवारों या चप्पूसे बड़ी नाव^F या बजरा खेना; ~-net लम्बा-चौड़ा जाल; ~-seine मछली^F पकड़नेका महाजाल; ~stake(s) रोकड़चिट्ठी^F की बाजी, घुड़दौड़^F की बाजी^F, घुड़दौड़^F का जुआ; दाँव लगाना; ~-washer न्यारिया; swept and garnished नूतनीकृत, नवीनीकृत, फिरसे नया बनाया हुआ; *he swept his audience along with him* अपने भाषणसे श्रोताओंको मन्त्रमुग्ध कर दिया, अपने भाषणके वेगमें लोगोंको बहा ले गया; *make a clean ~* पुराने फर्नीचरको बिल्कुल हटा देना, पुराने सभी अधिकारियोंको भी निकाल देना; सफाया कर देना; *~ a constituency* अधिकतम मत ले जाना; *~the board* जुएकी मेज^F का सारा रुपया जीत लेना; (परिवर्तित) प्रतियोगिता^F में सभी सम्भव पुरस्कार मार लेना; *~ the horizon* (दर्शक या आँखों^F का) अन्तरिक्ष तक देख जाना; दूर तक दृष्टि^F फैलाना, इधरसे उधर तक देख जाना; *~ the seas* सभी दिशाओं^F के सागरोंकी यात्रा^F कर आना; सागरको शत्रुओंसे शून्य कर देना, दुश्मनोंका सफाया कर देना; *~ the strings, lute* (हाथका) तारों या मुरली^F पर हल्के-हल्के फिरना;

~ amplifier, ~ circuit, ~generator, ~ oscillator, ~ voltage.

**sweeper** –'पॅर् n. अपोहक, अपमार्जक, स्वच्छकर्त्ता, साफ करनेवाला; नाशक, नष्ट कर देनेवाला, वेग देनेवाला; दृष्टिप्रसारक; खेनेवाला, समेटनेवाला आदि (क्रियागत अर्थोंमें); भंगी, मेहतर, झाड़ू-बुहारू लगानेवाला।

**sweeping**[1] –पिंग् n. (प्रायः pl.) अपोहन, अपमार्जन, झाड़न, बुहारन; उच्छिष्ट, मल, कूड़ा-कर्कट, मैला; (नौवि०) आँच-पड़ताल^F।

**sweeping**[2] a. व्यापक, अतिव्याप्त (*~ remark*); सम्पूर्ण, पूर्ण, पूरा-पूरा, कामिल।

**sweepingness** –निंस् n. व्यापकता^F, अतिव्याप्तता^F; सम्पूर्णता^F, पूर्णता^F।

**sweepy** स्वी'पि a. द्रुत, प्रजवी, वेगवान्; लहराता हुआ।

**sweet*** स्वीट् १. n. आनन्दपूर्ण अंश, मधुर भाग, खुशहाली^F का समय (*the ~ and the bitter*); मिष्टान्न, मिठाई^F*, मीठी गोली^F, चीनी^F की कोई मिठाई^F; (*sweety* भी) (प्रायः pl.) टेबिल^F पर सजाया हुआ मीठा भोजन, (पुडिंग^F, मलाई^F आदि); (प्रायः pl.) सुगन्ध^F, खुशबू^F (*flowers diffusing their ~s on the air*); आनन्द, हर्ष, मोद, सुख, स्वाद, रस, मजे, खुशियाँ^F, बहारें^F (*the ~s of office*); प्रिय वस्तु^F, (मुख्यतः सम्बोधनमें) वल्लभ, प्रिये^F, प्रिय, प्रियतम, प्रियतमे^F, प्यारे, प्यारी^F; २. a. कर्णप्रिय, सुललित, चारु, सरस, मधुर, मीठा*, सुरीला, रसीला (*has a ~ voice*); मधुमय, सुरस, सुस्वादु, स्वादु, मिष्ट, मधुर, मीठा, मधु या मिश्री^F की भाँति स्वादिष्ठ, शहद और शक्कर^F की तरह (*~ wine*); सुरभित सुवासित, सुरभियुक्त, सुगन्धित, सुगन्धविशिष्ट, सुगन्धयुक्त, इत्र या गुलाबकी भाँति सुगन्धप्रद, मीनी, महकदार, खुशबूदार (*air is ~ with thyme*); अलवण, अतिक्त, अकटु, सुगन्धित, सुस्वादु, स्वादिष्ट, मीठा, अच्छा, ताजा (*is the milk still ~?*); सुगम, आसान; शान्त, सरल, विनम्र, नम्र, मृदुल, कोमल, अच्छा, सीधा, भला; वल्लभ, प्रिय, प्यारी, प्यारा, सहृदय कान्त, रमणीक, मोहक, प्रीतिकर, मनोज्ञ, रोचक, मंजुल, चारु, ललित, आनन्दप्रद, सुखद, मनोहर, मनोरम, आकर्षक, रुचिकर, अत्यन्त प्रिय, सुरीला, सुहावना, लुभावना; (बोल०) सुललित, सरस, लावण्यमयी, सुन्दर, खूबसूरत, खुशनुमा, मजेदार, बढ़िया (*a ~ face, nature*); a ~ girl सहृदय बालिका, प्यारी लड़की; a ~ one (ग्रा०) आघातप्रद मुष्टिप्रहार, जोरका मुक्का या घूँसा; a ~ tooth मीठी वस्तुओं^F में रुचि^F, मीठी चीजों^F का चस्का; ~bread क्लोम, बछड़ेका वक्षपिण्ड या पाचकाशय; (चि०) थायसिस, वृषण और अग्न्याशय; ~ curdling (कृषि०) मीठा दही जमाना; ~ going अच्छी सड़क^F पर या अच्छी गाड़ी^F में सुखद यात्रा^F, मजेका सफर; ~heart प्रणयी या प्रणयिनी^F, प्रियतम या प्रियतमा^F, प्रेमी या प्रेमिका^F, वल्लभ; (v. i.) प्रणय-व्यापारमें फँसना, मुहब्बत^F करना, इश्कबाजी^F में पड़ना (*go ~hearting*); ~ gale, willow दलदली कटहल, ~-john पतली पत्तियों^F का पौधा; ~meat मिष्टान्न, मिठाई^F, चीनी^F की मिठाइयाँ, चाकलेट; चीनी^F में पगा हुआ फल, मुरब्बा; गोली^F; ~ *on, upon* (बोल०) मोहित; ~ one (सम्बो०में) प्रियतमे^F, प्रिय, प्यारा, प्यारी^F; ~ pea रंगीन फूलका मटरका पौधा; ~ potato शर्कराकन्द, (कृषि०) शकरकन्द; सालू; ~ root मुलहठी^F; ~-scented सुगन्धित, मीनी महकका, खुशबूदार; ~ sop सीताफल, ~-tempered अमायिक, मधुर स्वभावका, खुशमिजाज; ~-william भित्तिपुष्प, बागका गुच्छेदार रंग-बिरंगे फूलोंवाला पौधा; *at one's own ~ will* स्वेच्छया, अपनी रुचि^F के अनुसार, जैसे भी मन चाहे, जब भी, अपनी मर्जी^F से, योंही, बिना सोचे-समझे, अटकलपच्चू;

~ almond- ~ basil, ~ belladonna, ~ bent, ~ birch, ~ bitter, ~briar, ~ broom-

weed, ~ cassava, ~ chestnut, ~ chocolate, ~ clover, ~ corn, ~-eyed, ~-faced, ~ fennel, ~fish, ~ flag, ~ flattery, ~ gum, ~-knotted marjoram, ~ lime, ~ maker, ~ marjoram, ~ melon, ~-mouthed, ~ oil, ~ orange, ~ pea, ~-pickled, ~ pigweed, ~ rush, ~ shop, ~ smell, ~ sorghum, ~ taste, ~ toddy, ~ toil, ~ violet, ~ water, ~ willow, ~ wood, ~ wood bark, ~ woodruff, ~wort.

**sweeten** –'ट्न् v.t. & i. सुस्वादु करना, मधुर बनाना या होना, मीठा करना या होना, सुरीला बनाना या होना, सुगन्धित करना या होना, अच्छा और ताजा बनाना या होना, रुचिकर, प्रिय, मनोहर आदि बनाना या होना।

**sweetener** –नॅर् n. सुस्वादुकर्ता, मधुर बनानेवाला, मीठा बनानेवाला।

**sweetening** –निंग् १. n. स्वादुकरण, मधुरीकरण, मधुरी-भवन, मिष्टीकरण, मीठा बनाना, मीठा होना, २. a. स्वादुकारी, मीठा करनेवाला (~ *agent*)।

**sweetic** स्वीटी n. मिष्टान्न, मिठाई^F; प्रणयिनी^F, प्रियतमा^F, प्रेमिका^F।

**sweeting** स्वी'टिंग् n. (प्रा०) प्रियतम, प्रिय, प्यारा, प्यारी^F; एक प्रकारका मीठा सेब।

**sweetish** स्वी'टिश् a. अल्पमिष्ट, आमधु, स्वादयुक्त, मधुर-सा, मीठा-मीठा, मीठा-सा, कुछ-कुछ मीठा, प्रिय-सा, प्यारा-सा।

**sweetishness** –निंस् n. अल्पमिष्टता^F, किंचिद्मिष्टस्वादुता^F, ईषन्मधुरता^F, कुछ मीठापन।

**sweetness** –ट्'नॅस् n. मधुरता^F, मिष्टता^F, मिठास^F, मीठापन; सुगन्ध^F, भीनापन; माधुर्य, कर्णप्रियता^F, सुरीलापन; सद्यता^F, ताजापन; रोचकता^F, चारुता^F, स्वादुता^F, मोहकता^F, मनोहरता^F, आकर्षकता^F; विनम्रता^F, सरलता^F; आनन्दप्रदता^F, सुखदता^F, अच्छाई^F; सुन्दरता^F, खूबसूरती^F :

**swell** स्वे'ल् १. n. आवेग, स्फीति^F, शोथ^F, सूजन^F, वृद्धि^F, (परि०) उभार, बाढ़, फुलाव, चढ़ाव, फैलाव, दढ़ाव, बढ़ती^F, (*the ~ of the hymn floated past*); संक्षोभ, ऊर्मिप्रलोठन; (प्रा० भू०) महातरंग, उल्लोल, कल्लोल^F, हिल्लोल^F, हिलोर^F, एक साथ लहरों^F-का उभार या चढ़ाव, उठान^F, खलबली^F; कम अधिक बेलनाकार वस्तु^Fका उभर आनेवाला या फूल आनेवाला भाग (*the ~ of the fore-arm*); स्वरका आधिक्य, आलाप; (संगीत) अरगन बाजेका उभरा भाग (जिसकी तीलियों^F या नलकियों^Fको खोलने बन्द करनेसे सुरको ऊँचा-नीचा किया जाता है); सुविज्ञ, सम्मानित पुरुष, सभ्य जन, प्रतिष्ठित या निपुण व्यक्ति, बड़ा अच्छा आदमी (*is a ~ in politics*); ठाठका या शौकीन आदमी; २. v.t. & i. (p. & p.p. ~*ed*, p.p. *swollen*) स्फीत होना या करना, वर्द्धित होना या करना, बढ़ना, बढ़ाना, स्वर ऊँचा करना या होना, विस्तृत या प्रसृत होना या करना, आवाज^F ऊँची करना या होना, फैलाना या फैलना, तानना या तनना, फुलाना या फूल जाना, हवा^F भरना, चढ़ाना या चढ़ना, उठाना या उठना, सुजाना या सूजना, उभर आना, उठ आना, उभारना, उमड़ना, फूलकर कुप्पा हो जाना (*river swollen with melted snow*); अकड़कर चलना, अकड़ना, ऐंठना; ३. a. श्रेष्ठ, सम्मानित, विख्यात, प्रतिष्ठित, ऊँचा, बढ़िया, ऊँचे दर्जेका (*a ~ pianist*); सुवेश, सुवेशधारी, सज्जाप्रिय, छैल-छबीला, बाँका, बनाठना, ठाठदार (~*clothes*); (चि०) फूला हुआ ~ mob, ~ mobsmen सभ्य जनोंकी भाँति वेशभूषा^F धारण करनेवाले गिरहकट, जेबकट, गँठकटे; ~-organ स्वर-परिवर्तन-पेटिकावाला अरगन बाजेका भाग; ~ed head (प्रा०) गर्व, दम्भ, मिथ्याभिमान, घमण्ड, बेजा गरूर; *heart ~s* हृदय भावोद्वेलित होता है, हृदय उमड़ आता है, ~ *like a turkey-cock* गर्वोन्मत्त होना, शेखी^Fसे फूल जाना; ~ *note* (संगीत) अरगन बाजेके स्वरमें चढ़ाव-उतार लाना; ~ *with indignation* क्रोधके कारण आपेसे बाहर हो जाना, गुस्सेमें भर जाना।

**swelldom** –'डम् n. साज-सज्जा^Fका संसार, ठाट-बाटका समाज, फैशन-पसन्दोंकी या फैशन^Fकी दुनिया^F।

**swelling** –'लिंग् १. n. (चि०) अस्वाभाविक स्फीति^F, (ला०) उत्फुल्लन, शोथ^F, वृद्धि^F; सूजन^F, सूजना, वरम, उभार, (कृपि०) फूलना, फुलाव; २. a. उत्सर्पी, फूला हुआ; आडम्बरपूर्ण।

**swellish** –लिश् a. सुवेशधारी-सा, छैल-छबीला-सा, छैला-सा, ठाठदार-सा, शौकीन-सा; कुछ बढ़िया, ठाठका।

**swelter** स्वे'ल्'टॅर् १. n. तपता हुआ वायुमण्डल; उत्ताप, गरमी^F, उमस^F; कष्टप्रद अवस्था^F; २. v. i. (वायुमण्डलके ताप या गरमीसे) मूर्च्छोन्मुख-सा होना, हतचैतन्य-सा होना, क्लान्त होना, कष्टका अनुभव करना, तबियत^F घबड़ाना, बेहोशी^F-सी आना, पसीनेसे तर-बतर होना या भीग जाना, सुस्ती^F-सी आना, तपना, मरा जाना, परेशान होना, औंसना, उमसना (*under a ~ing sky*)।

**sweltry** –ट्रि a. अति उष्ण, बहुत गरम।

**swept** स्वे'प्ट्' SWEEP का भू० कृ०।

**swerve** स्वर्व्' १. n. विपथगमन, उन्मार्गगमन, पथ-विचलन, मार्गच्युति^F, दिशा-परिवर्तन, रास्तेसे डिगना, भटकाव, भटकन^F, डिगाव, मोड़, डगमगाती हुई गति^F, बल, झोंक^F; २. v.t. & i. विपथगामी होना, उन्मार्गगामी होना, पथ-विचलित होना, निर्दिष्ट मार्गसे मुड़ना, भिन्न दिशा^Fमें जाना, एकाएक मुड़ना, इधर-उधर होना, बल खाना, डिगना, झोंक^F खाना, कतराना, भटकना, किनारा काटना, हट जाना (*never ~s an inch from his duty*); गेंद^Fको बल खिलाना, झोंक^F देना।

**swerveless** –'लिस् a. अविचलित, स्थिर, अटल,

अडिग, बिना किसी मोड़ या झोंकके।

**S.W.G.** Standard Wire Gauge.

**swift** स्विफ़्ट्' १. n. धारा^F; अटेरन^F (जिससे सूतकी आँटी^F बनाते हैं); एक छोटी जाति^Fका गिरगिट; वेगिनी, अबाबीलकी जातिका एक पक्षी; एक जाति^Fका कबूतर; एक जाति^Fका पतिंगा; २. a. स्फूर्तिवान्, स्फूर्त, तीक्ष्ण, तीव्र, तेज (*has a ~ wit*); शीघ्र, शीघ्रगामी, द्रुतगामी, द्रुत, सत्वर, वेगवान्, विलम्बरहित, तुरत-फुरत, फौरी (*~ movement, response*); ३. adv. शीघ्रता^Fसे, द्रुत गति^Fसे, तीव्रता^Fसे, वेगपूर्वक, हाथोंहाथ, झटसे, फौरन, जल्दी^Fसे (*he answered ~*); ~-footed द्रुतपद, द्रुतगामी, तेजकदम, जल्दी चलनेवाला; ~-handed स्फूर्तिवान्, स्फूर्त, फुर्तीला, तेज हाथ चलानेवाला।

**swifter**[1] –'टॅर् n. (नौवि०) रज्जु^F, रस्सी^F, डोर^F, डोरी^F।

**swifter**[2] v.t. रज्जुसे बाँधना, रस्सी^F बाँधना, डोर^Fसे बाँधना, डोरी^F बाँधना।

**swiftlet** –'लिट् n. दुर्बलिका, अबाबील-जैसा पक्षी।

**swiftness** स्विफ़्ट्'निस् n. क्षिप्रता^F, द्रुतता^F, तीव्रता^F, शीघ्रगामिता^F, आवेग, सत्वरता^F, तेजी^F; स्फूर्ति^F, फुर्तीलापन।

**swig** स्विग्' १. n. मदिरा^Fका घूँट; गटागट पीनेकी क्रिया^F; २. v.t. & i. (ग्रा०) बड़े-बड़े घूँट पीना, ढकोसना, गटागट पीना।

**swill** स्विल् १. n. डलिया, टोकरी^F; (क्व०) मदिरापान, शराब^Fका दौर; ठर्रा, मामूली शराब^F, गन्दा पानी, मोरी^F-का पानी; पानीसे धोना या खँगालना (*give it a ~ or ~ out*); २. v.t. & i. अधिक पान करना, बड़े लालच से पीना या पिलाना, ढकोसना, गटकना, बड़े-बड़े घूँट पीना, धोना; ~room कचरेका कमरा।

**swiller** –'लॅर् n. मद्यप, मदिरासेवी, शराबी।

**swillings** –लिंग्ज़् n. pl. (घरकी) उच्छिष्ट वस्तुएँ^F, फेंकी हुई चीजें^F, कूड़ा-करकट।

**swim*** १. n. सन्तरण, प्लवन, तरण, पैराव, तैरनेका एक चक्कर; (क्व०) तैरनेका फुकना या ब्लैडर; नदी^Fमें मछलियों^Fका गहरा हद; (ला०) कालप्रवाह, घटनाक्रम, हालात^Fकी रफ्तार^F; २. v.t. & i. (*swam, swum*) सन्तरण करना, सतह या तलपर बहना, उतराना, तिरना, तैरना* (*with bubbles ~ming on it*); (धारा^F, दूरी^F आदि) पार करना, पूरी करना, तैराकी^Fकी प्रतियोगिता^Fमें सम्मिलित होना, तैरना, पैरना (पानीके ऊपर या पानीमें), (घोड़े, कुत्ते आदिको) तैराना; (ला०) तैरते जाना, सनगति^F या क्रमसे चलते जाना (*~ on one's chest, back, side*); प्लावित होना, सिक्त होना, भर आना, बाढ़^F आना, उमड़ आना, तर-बतर होना, डूबना, भींगना (*eyes, deck, ~ming with, tears, water*); घूर्णमान होना, चक्कर-सा आना, सिर चकराना, चकराना, चक्कर खाना, घूमना, फिरना, घूमता-सा दिखाई देना; *in the ~* सम-सामयिक घटना^F में व्यस्त या उससे परिचित, चलते हुए मामलेमें हिस्सा लेनेवाला या उसको समझनेवाला; *~ to the bottom* या *~ like a stone* या *~ like a tailor's goose* (हास्य०) डूब जाना; *~ with the tide* or *stream* प्रवाहके साथ बहना, बहुमतके अनुकूल आचरण करना।

**swimmer** –'मॅर् n. सन्तारक, तैराक, पैराक, तैरनेवाला, पैरनेवाला; लिप्तपद जलचर पक्षी।

**swimmeret** –'मॅरेट् n. (जीव०) प्लवपाद, तरणपाद, तरणक।

**swimming** –मिंग् १. n. चक्कर (*has a ~ in the head*); प्लवन, तैराकी^F, इत्यादि, दे० SWIM; २. a. प्लावी, तैरनेवाला, तैरनेका (*pool*), ~-bath तैरनेका बड़ा हौद या कमरा; ~-bladder प्लवनाशय, मछली^F-का फुकना;

~ animals, ~ crab, ~ locomotion, ~ pool, ~ tank.

**swimmingly** –लि adv. शनैः-शनैः, मजेसे (*go on ~*)।

**swimmy** –मि a. चकराते सिरवाला।

**swindle** स्विन्'डॅल् १. n. मायारूप, कपट व्यक्ति, कपट वस्तु^F; प्रतारणा^F, कपट, मायाजाल, कपट योजना^F, चाल^F, छल, ठगी^F, बेईमानी^F, धोखेबाजी^F, उचक्कापन, फरेब; २. v.t. & i. प्रतारणा^F करना, कपट या छल करना, किसी व्यक्तिको धोखा देना, ठगना, दगा करना, पैसा पेंठ लेना, रकम^F उड़ा लेना, रुपया ठगना, फरेबसे लूट लेना।

**swindler** –लॅर् n. प्रतारक, प्रवंचक, ठग, दगाबाज, उचक्का, एड़ीमार, जालसाज।

**swindlery** –रि n. प्रतारकता^F, प्रवंचकता^F, ठगी^F, दगाबाजी^F, उचक्कापन, जालसाजी^F।

**swindling** –लिंग् n. छलादान, प्रतारण, प्रवंचन, ठगी^F, दगाबाजी^F, उचक्कापन, जालसाजी^F।

**swine** स्वाइन्' n. वराह, शूकर, सुअर, सुअरी^F; पाशविक प्रवृत्तियोंका व्यक्ति, लोभी व्यक्ति, लालची आदमी, गन्दा या नीच आदमी; ~-herd शूकर-रक्षक, शूकरपाल, पासी, सुअर चरानेवाला।

**swinery** –'नॅरि n. सुअरोंका बाड़ा; सुअरपन।

**swing** स्विन्ग्' १. n. दोलन, प्रेंख, आवर्तन, दोलायमान अवस्था^F या गति^F, झूम^F, लटक^F, झोंका, हिलकोरा, झूमनेकी गति^F, पेंग^F; आरोह-अवरोह-पूर्ण गति^F, दोलायमान गति^F, लहराती हुई लय^F, वेग, लटक^F, हिलकोरेकी चाल^F, झूल^F, झूमझाम^F (*goes with a ~*); (*~ music* भी) अमेरिकाके हब्शियोंका विशेष प्रकारका नृत्य या गायन; दोलन सीमा^F, झूलनेकी दूरी^F या फासला (*has a ~ of 3 ft.*) हिंदोल, हिंडोला, पालना, झूला; सामान्य कार्यावधि^F, कार्यकाल, काम करनेका समय (*let it have its ~* चलने दीजिये); २. v.t. & i. (*~ swung*) लटकते-लटकते चलना, झूमते हुए जाना, झूलते हुए चलना (*he swung out of the room*); दोलायमान रहना, अस्थिर रहना, चक्कर खाना या खिलाना, आगे-पीछे हिलना या हिलाना, झुलाना या झूलना, झूलाना, घुमाना, फिराना, विचलित होना,

टँगनी^F।

**tackiness** टै'किनि`स् n. (वार्निश^F इत्यादिकी) चिपचिपाहट^F।

**tacking** टै'किंग् n. (क्रियागत अर्थोंमें) कीलें^F ठोंकना, लूकें^F ठोंकना; बखिया^F फेरना; नवमार्ग प्रवृत्ति^F, जहाजका रुख फेरना; (परि०) **रुख मोड़ना, बाक्सी^F करना;** (क़ा०) **आवन्धन,** बन्धक-संयोजन; अर्थविधेयकका अप्रधान परिशिष्ट; (अर्थ०) **सम्बद्ध करना, क्रमबद्ध करना, एकत्रित करना,** ~ *it on as a rider* अनुवृद्धि^F के रूपमें जोड़ना।

**tackle¹** टै'कॅल् n. उपस्कर, सज्जा^F; साधन, उपकरण, हथियार, कीलकाँटा, राछ^F; (नौवि०) हस्तघर्षरी^F, भारी बोझ उठानेकी चरखी^F; रस्से चर्खी^F, **रस्से कप्पियाँ^F,** (नौवि०)**लफ़्ती^F**; कर्षरज्जु^F, रस्सा;(खेल इत्यादिका)साज-सामान, सरंजाम; fishing ~ बंसी^F।

**tackle²** v.t. & i. गुथ जाना, भिड़ जाना, लड़ना, सामना करना, मुकाबला करना; (खेलमें) गेंद^F लेकर आगे न चलने देना, बढ़कर रोक लेना, काबू करना, पकड़ना, अड़ंगा डालना; फन्देमें फँसना, चर्खी^F में लगाना; सुलझाना (~ *a problem*); घोड़ेको जोतना; ~ *to* (बोल०) जोर-शोरसे कार्यमें जुट जाना, पिल पड़ना।

**tackling** –लिंग् n. उपकरण, सामग्री^F, साज-सामान, सरंजाम, औजार; घोड़ेकी जोत^F, घोड़ेका साज।

**tacky** टै'कि a. चिपचिपा, लसदार।

**tac-locus** ⊙ टैक्-लो'कॅस् n. (ग०) **स्पर्श-बिन्दु-पथ, स्पर्श-पथ।**

**tac-node** ⊙ टैक्-'नोड् n. (ग०) **द्विक उभयाग्र।**

**tact** टैक्ट् n. पटुता^F, कुशलता^F, कौशल, वैदग्ध्य, निपुणता^F, **चातुर्य,** चातुरी^F, युक्ति^F, **समयोपाय,** होशियारी^F, सलीका; ढंग, **तरीका;** (अर्थ०) **व्यवहार-कुशलता^F**, दुनियासाजी^F; व्यूह-कुशलता^F; ~ wing **सामरिक स्कन्ध।**

**tactful** –फुल् a. पटु, कुशल, निपुण, चतुर, होशियार; युक्तिपूर्ण; व्यवहार-कुशल, दुनिया साज; व्यूह-कुशल।

**tactic** टैक्'टिक् a. क्रमिक, (वन०) **अनुचलित,** आवर्ती, (~ *movement*); व्यूह-सम्बन्धी; कुशल।

**tactical** –कॅल् a. पटु, कुशल, निपुण, चतुर; व्यवहार-कुशलता-विषयक; समरतन्त्रीय, **सामरिक,** व्यूह-कुशलता-सम्बन्धी (~ *school*); व्यूह-कौशल-युक्त;
~ area, ~ bombing, ~ consideration, ~ course, ~ decimeter, ~ deployment, ~ diameter, ~ exercise, ~ expert, ~ group, ~ handling, ~ headquarter, ~ importance, ~ marking, ~mobility, ~ point, ~ position, ~ reconnaissance, ~ role, ~ scheme, ~ sense, ~ school, ~ ~ situation, ~ surprise, ~ training.

**tactician** –टि'शन् n. **समर-तंत्री;** व्यूह-कुशल, व्यूह-पण्डित, युक्तिकुशल व्यक्ति, निपुण व्यक्ति, जोड़-तोड़का आदमी।

**tactics** –टिक्स् n. (sing या pl. की भाँति) व्यूह-कौशल, सैन्य-विन्यास-कला^F, व्यूहकला^F, **समर-तन्त्र,** युद्धकला^F, फौज^F का फन; (pl., स्वार्थसिद्धि^F के लिए सुविचारित) कार्यरीति^F, निपुणता^F, चातुरीपूर्ण प्रकल्पना^F, युक्ति^F, उपाय, प्रपंच, चाल^F, चालबाजी^F, तरकीब^F, तद्बीर^F, दाँव-पेच (*cannot approve these ~s*)

**tactile** टैक्'टाइ(टि)ल् a. **स्पर्श-,** स्पर्शीय, स्पर्शग्राह्य, स्पर्शबोध-विषयक; स्पर्शानुभूत, स्पर्शज्ञेय, स्पर्शनीय; (चित्र०) सजीव, वास्तविकतायुक्त; स्पर्शेन्द्रिय-सम्बन्धी;
~ cell, ~ cones, ~ disc, ~ hair, ~ organ, ~ sensation, ~ whispers.

**taction** टैक्'शॅन् n. स्पर्श; स्पर्शण; छूना; स्पर्शज्ञान।

**tactless** टैक्ट्'लि`स् a. अपटु, अनिपुण, अकुशल, जड़-मति, युक्तिहीन, अविचारी, फूहड़, बेतुका, बेतुकेपनका।

**tactlessness** –नि`स् n. अपटुता^F, अनिपुणता^F, अकुशलता^F,जड़मतित्व, युक्तिहीनता^F, अविचार, फूहड़पन, बेतुकापन।

**tactometer** ⊙ टैक्टॉ'मि`टॅर n. (चि०) स्पर्श संवेदना-मापी।

**tactual** –'ट्यूअॅल् a. स्पृश्य, स्पर्श-, स्पर्श-सम्बन्धी (~ *sensation*); (चि०) स्पर्श-निष्पन्न।

**tactuality** –ऐ'लिटि n. स्पृश्यता^F, स्पर्शयोग्यता^F, स्पर्शनीयता^F।

**tad** ⊙ टैड n. छोटा बच्चा।

**tadpole** टैड'पोल् n. उभयचर जन्तुओंका कीट-डिम्भ; भेकशिशु, भेकशिशुक, मेंढकका बच्चा; (जीव०) **बैंगची^F, T.**।

**taedium vitae** (L) n. जीवन-विरक्ति^F, जीवन भारी होना, ऊब^F।

**tael** टेल् n. चीनदेशीय औंस (=सामान्य औंसका $1\frac{1}{3}$)।

**ta'en** ⊙ टेन् = TAKEN का संक्षिप्त रूप।

**taenia** टी'निअॅ n. चूषशिर, पट्टी कृमि; **फीता;** फीताकृमि, पृथुकृमि, टीनिया^F; ~ coli (चि०) **बृहदान्त्र वेणी^F;** ~ libera (चि०) **मुक्त वेणी^F;** ~ mesocoliae (चि०) **बृहदान्त्र योजनी वेणी^F;** ~ omentilis (चि०) **वपा वेणी^F,** ~ pontis (चि०) **पौंस वेणी।**

**taenioid** –आएंड् a. पट्टकृमि-सम्बन्धी।

**tafferel** टै'फ़िल् n. = TAFFRAIL.

**taffeta** टै'फ़िटॅ n. अस्नेहपीता, (बारीक, चमकदार तथा सादी बनावट^F का) रेशमी कपड़ा, दरियाई; ताफ़ता।

**taffrail** टै'फ़्रिल् n. (जहाजके पिछले सिरेका) कटहरा, पिछाड़ी कटहरा; जहाजके पिछले सिरेका ऊपरी खण्ड; (नौवि०) **तफ़रैल^F**।

**Taffy¹** टै'फ़ि n. वेल्सनिवासी।

**taffy²** ⊙ टॉ'फ़ि = TOFFEE.

**tafia** टै'फ़िअॅ n. (वेस्टइण्डीज) टेफिया^F, एक प्रकारकी रम शराब^F।

**tag¹** टैग्'n. अग्र, (फीते इत्यादिमें लगा) धातु^F का सिरा; पनछल्ला, बूटका दड़ा-सा तकमा, फीता, मुखबन्ध, घुण्डी^F; पनेकी च्रिट^F, **टैग** ⊙; (किसी वस्तु^F का) विषम सिरा या

कटा हुआ सिरा; जटिल ऊन, भेड़[F]के बालोंका गुच्छा; नत्थी[F], जोड़; (नाट्य०) उपसंहार-वक्तृता[F]; प्राचीन दृष्टान्त, घिसा-पिटा उद्धरण, पुराना वाक्य; पशुकी पूँछ[F], फुनगी[F], ठूँसा; (आँखमिचौनी[F]की तरहका एक खेल) टैग; ~ day ⊙ ध्वज-दिवस, फ्लैग डे; ~-sore भेड़[F]का रोग; ~tail एक प्रकारका कृमि, चपड़ा; (ला०) चाटुकार, खुशामदी; कमीना, पिछलग्गू।

**tag**[2] v.t. & i. (-*gg*-) (जूते इत्यादिमें) फीता लगाना, घुण्डी[F] लगाना, बन्द लगाना; **नत्थी करना**; (रचना[F]में) उपसंहार करना, गीतोंको एक साथ संयुक्त करना, तुक[F] मिलाना; (भेड़[F]की) ऊन काटना; (बोल०) पीछे आ लगना, दुमछल्ला हो जाना; लगाना, जोड़ना, बाँधना; (आँखमिचौनी[F] या टैगके खेलमें) छू लेना, पकड़ लेना, हाथ लगा देना।

**tagetes** टॅगी(जी)'टीज़् n. झण्डुक, पस्टरका-सा फूलदार पौधा।

**tagger** टॅ'गॅर् n. (जूतेके फीते इत्यादिमें) टैग लगानेवाला; तुक्कड़, तुकबाज; (आँखमिचौनी[F] आदिमें) चोरके पीछे भागनेवाला; (pl.) लोहेकी पतली चादर[F], टीनकी चादर[F]; black ~s टीनके पत्तर वाली चादर[F]।

**tag-nag** टैग्'-नैग् n. ऐरा गैरा नत्थू खैरा।

**tahr, tehr** टार् n. गिरिछाग, पहाड़ी बकरा, तहर।

**tahsil** टॅह्सील्' n. तहसील, सबडिवीजन।

**trhsildar** —'डार् n. तहसीलदार :

**tai** n. तई मछली[F]।

**taiga** टाइ'गा n. टैगा (उत्तरी सायबेरियामें विशाल वनप्रदेश)।

**taigle** टॅ'गॅल्,टॅ'गॅल् v. t. & i. उलझाना, उलझना, अरुझाना, अरुझना; विलम्ब होना, विलम्ब करना, घिस-घिस करना, देर करना; प्रतीक्षा[F] करना, इन्तजार करना।

**tail**[1]* टेल्' n. लांगूल, (श० र० शा०, जी०) **पुच्छ, पूँछ[F]***, दुम, कोई पुच्छवत् वस्तु; अन्त; पृष्ठ, पृष्ठभाग, पट, पिछाड़ी रुख, पुश्त (~ *of coin*); निचला भाग, (निचला) **सिरा**; अप्रधान या गौण भाग; अधीन भाग; सूक्ष्म या पतला भाग, दीर्घीभूत या प्रवर्द्धित भाग; **पिछला हिस्सा; सिरा** (~ *of a stream*); (स्था०, यन्त्र०) पाँव (~ *of a slate*); ~ board (कृषि०) दाना रोक पट्टा; ~-braid वस्त्रके निचले छोरपर लगी गोट[F]; ~ end अन्तिम छोर; (रेल०) **पिछला सिरा**; ~-ends अन्त्यसूत्र; ~ female स्त्रीपरिमित संपत्ति[F]; ~-gate पुच्छस्रोतद्वार, नहर[F]का निम्नस्थ स्रोतद्वार; ~-light पुच्छप्रकाश (प्रकाश: कार[F], मोटर[F] इत्यादिमें); **पिछली बत्ती[F]**;~ male पुरुषपरिमित संपत्ति[F]; ~ piece **अन्तिम सजावट[F]**, *turn* ~ दुम[F] दबाकर भाग जाना; *with* ~ *between the legs* हताश होकर;

~ band, ~-covert, ~-cropped, ~ ender, ~-feathers, ~ fin, ~ first, ~ fluke, ~ fold, ~-foremost, ~ lamp, ~ plane, ~-plate, ~ propulsion, ~-race, ~stock, ~-tied, ~ unit, ~ ward, ~-warning, radar sets, ~ water, ~ wind, ~ wise.

**tail**[2] v.t. & i. पुछल्ला लगाना, यूँछ[F] लगाना; पूँछ[F] पकड़कर घसीटना, (बोल०, फलके) दो सिरे तराश देना; (प्रायः *on*, *to* के साथ) जोड़ना, जुड़ना, लगना; ~ ~ *after* पीछे-पीछे लगा रहना; ~ *away* or *off* पीछे छूट जाना, तितर-बितर होकर पीछे रह जाना; भटकना; ~*s up* (व्यक्तियोंका ला०) जोरोंमें; ~ *to the tide*, ~ *up and down the stream* (पोतका) लहरों[F]के साथ झूलना।

**tail**[3] n. परिमितता[F], परिमित स्वामित्व।

**tail**[4] a. परिमित, स्वामित्वसीमित, अधिकारसीमित, उत्तराधिकार-परिमित।

**tailed** —ड्' a. लांगूलयुक्त, पुच्छिल,(वन०)सपुच्छ, पूँछवाला; दुमदार (~ *uren*); पूँछ[F]का, दुम[F]का; ~ down (यन्त्र०) **निविष्ट, धँसा**; ~ pepper गन्धमरिच[F]।

**tailing** —'लिंग् n. (क्रियागत अर्थोंमें) पुछल्ला लगाना, पूँछ[F] जोड़ना; (प्रा० भू०) **पछोड़न**; (कृषि०) **घुंडी[F]** (~ *auger*, ~ *elevator*); (ईंट[F], पत्थर, धरन[F], शहतीर या कड़ी[F] इत्यादिका) दीवार[F]में दबा हुआ भाग; (pl.) समुच्छिष्ट, कचरा, कूड़ा-करकट; (अन्न या कच्ची धातु[F]का) निकृष्ट अंश; (कलिकट मुद्रण या छींट[F]की छपाई[F]में रह जानेवाला) धब्बा; ~ iron (यन्त्र०) **इस्पाती कोनी[F]**।

**tailless** —ल्'लिस् a. पुच्छविहीन, पुच्छरहित, बेदुम (~ *bat*)।

**tailor**[1] टे'लॅर् n. सौचिक, **दर्जी** (~*makes the man*); ~-made दर्जीके यहाँ सिले हुए; ~'s cramp (बाहु तथा अँगुलियों[F] इत्यादिमें) ऐंठन[F], दर्द; ~-shop **दर्जीखाना**, दर्जीकी दूकान[F]; *ride like a* ~ बुरी तरह सवारी[F] करना।

**tailor**[2] v.t. & i. दर्जी होना, दर्जीकी भाँति कपड़े बनाना, सीना, सिलाई[F] करना; (ग्रा०) बुरी तरह हत्या[F] करना।

**tailorbird** —बर्ड n. सौचिकपक्षी, बया।

**tailoress** —रि'स् n. सौचिका[F], सीविका[F], दरजिन[F]।

**tailoring** —रिंग् n. सीवन, सीवन-व्यवसाय, सिलाई[F]का काम, दर्जीगीरी[F]।

**tailpiece** टेल्'पीस् n. उपांग, उपभाग, सहायक अंग; योजित उपकरण, योजित पदार्थ, दुमछल्ला, पिछाड़ी[F]।

**tailzie**[1] टेल्'ज़ि,-यि n. क्रमनिर्देशन, समावेशन, अन्तर्गमन, (उत्तराधिकार या रिक्थ) पत्र।

**tailzie**[2] v.t. (स्कॉट०) क्रमनिर्देशित करना, समावेश करना, अन्तर्गत करना, रिक्थपत्र देना।

**tain** टेन्' n. टीनका पतरा।

**taint**[1] टेन्ट्' n. कलंक; दोष, खराबी[F], धब्बा, दाग, निशान; (शा० एवं ला०) भ्रष्ट दशा[F], दूषित अवस्था[F], रोगसंचार, उपसर्ग, छूत[F] (*there was a* ~ *of insanity in the family*)।

**taint**[2] v.t. & i. (का०) **कलंकित करना**, (कृषि०)

दूषित करना, धब्बा लगाना, खराब होना, दूषित होना (*meat will ~ readily in hot weather*); दोष निकालना, खराबी^F निकालना, बदनामी^F लगाना, खराब करना; भ्रष्टाचार फैलाना; रोग फैलाना, छूत^F फैलाना, छूत^F का शिकार होना; भरना, लगना, लगाना।

**tainted** –'टिंड् a. कलंकित, बहिष्कृत; दूषित, भ्रष्ट, गन्दा, ( ~ *goods, milk* )।

**taintless** –'लिस् a. निष्कलंक, निष्प्रभाव, बेदाग, साफ।

**tainture** –'ट्युअॅर् n. कलंक, दोष, कालिख, बदनामी^F, व्यभिचार, दुराचरण; अनुचित आचरण।

**taj** (Pers.) n. मुकुट, ताज।

**takable** टे'कॅबॅल् a. = TAKEABLE.

**take**[1] टेक्' n. (मछली^F, खेल इत्यादिकी) एक दिनमें पकड़ी या जीती हुइ मात्रा^F; T.; (मुद्र०, एक बारमें कम्पोज की हुई) प्रतिलिपि^F का परिमाण, कापी^F; आय^F, आमदनी^F, रोकड़^F; ~ all disease (वन०) सर्वनाशी रोग; ~home pay (अर्थ०) निवल वेतन।

**take**[2]* v.t. & i. (*took, taken*) ग्रहण करना, पकड़ना, लेना*, थामना (~ *it between your fingers*); (शा० एवं ला०) अधिकृत करना, अधिकारमें करना; ले लेना; पा लेना; अचानक धर दबाना, पीछा करके पकड़ लेना, गिरफ्तार कर लेना (*took 100 prisoners*); आकर्षित करना, खींचना (*it ~s my fancy*); विजित करना, काबू पाना, जीतना; लाभ करना; पाना, प्राप्त करना, स्वामित्व प्राप्त करना; व्यवहृत करना, प्रयुक्त करना, उपभोग करना, काममें लाना; चाहना, माँगना; नेतृत्व करना, ले जाना; स्थानान्तरित करना; अधिकार-हरण करना, अधिकार छीन लेना, बेदखल करना; (सर्दी^F, बुखार इत्या०) लग जाना, हो आना; प्रभाव ग्रहण करना; पकड़ना, पकड़ लेना ⊙; अनुभव करना; लिप्त होना; परिश्रम करना, उद्योग करना; निश्चित करना, मानसिक रूपसे ग्रहण करना; निष्कर्षपर पहुँचना, अर्थ लगाना, समझना; निगलना; विशिष्ट भाव रखना, विशिष्ट व्यवहार करना; स्वीकार करना, मान लेना; समर्पित कर देना, सौंप देना; अपना लेना, चुनना; व्युत्पन्न करना, निकालना; सम्पादित करना, निष्पादित करना, पूरा करना, बजा लाना; मामला निपटाना; (व्यापार आदिमें) साझीदार बनाना; छायाचित्र या फोटोका सुन्दर आना; देखना ⊙; ~-down अपमान, बेइज्जती^F; ~-in प्रवंचना^F, प्रतारणा^F, प्रपंच, छल, कपट, धोखा, ढोंग; ~-off स्वाँग, नकल^F, व्यंग्य चित्र, व्यंग्य वर्णन; उड़ान^F; ठेलनी^F; ~ *account of* लेखा-जोखा माँगना, हिसाब लेना; ध्यान देना, उपेक्षा^F न करना; ~ *action* कार्यवाही^F करना; ~ advantage लाभ उठाना; ~ *advice* किसी सलाह^F को मान लेना; ~ *a fancy to* बहुत पसन्द आना, दिल आ जाना; ~ *after* किसीके सदृश होना; ~ *aim* निशाना बाँधना, तोलना; ~ *arms* हथियार उठाना; ~ *as* समझना; ~ *a walk* घूमना, टहलना, चहलकदमी^F करना; ~ *away* अपहरण करना; ले जाना; ~ *back* (अपने शब्द) वापस लेना; ~ *care of* अवेक्षा^F करना, सावधानी^F रखना, रक्षा^F करना; ~*delivery* लेना; ~ *down* लिपिबद्ध करना, लिखना; अपमानित करना, खराब करना; निगलना, गलेके नीचे उतारना; (छत^F, इमारत^F इत्यादिको) गिराना, ढहाना, उतारना, टुकड़े-टुकड़े करके हटाना; ~ *earth* भटमें छिप रहना, खोह^F में घुस जाना; (ला० व्यक्तिके लिए) प्रच्छन्न रूपसे स्थिर होना, छिपकर बैठ रहना; ~ *effect* जारी होना, लागू होना; ~ *exception* आपत्ति^F उठाना या करना; ~*from* घटाना; ~ in घेरना, सिकोड़ना; धोखा देना, चुत्ता देना; आने देना; ~ *in* ⊙ दौरा करना; परीक्षण करना; ~ *in hand* हाथमें लेना; प्रारम्भ करना, शुरू करना; ~ *initiative* सूत्रपात करना; ~ *into* one's *head* धारणा^F बनाना, समझना, दिलमें जमाना; ~ *into account* विचार करना; ~*into consideration* विचार करना, ध्यान रखना; ~ *for granted* तथ्य रूपमें मान लेना; ~ *off* one's *hat to* प्रशंसा^F करना; मनमें आदर करना; ~ *on* प्रभार लेना, ले लेना, हाथमें लेना, बीड़ा उठाना; जिम्मा लेना; (बोल०) प्रबल भावों-द्वेगोंकी अभिव्यक्ति^F करना, आफत^F मचा देना; ~ *out* अलग करना, बाहर ले जाना; निकालना, मिटाना, दूर करना; धोना, साफ करना; ~ *over* प्रभार लेना, उत्तर-दायित्व लेना; ~ *part* सम्मिलित होना; ~ *place* घटित होना; ~ *precedence* पूर्वता^F पाना; अधिकार रूपमें उपभोग करना या स्वीकार कर लेना; ~ *root* जड़^F पकड़ना; ~*s his readers with him* पाठकोंको अपने साथ निमग्न कर देता है; ~ *sides* पक्ष लेना; ~ *steps* कार्यवाही^F करना; ~ *to* सूत्रपात करना, आरम्भ करना, शुरुवात करना; आदी होना; अपनाना (~ *to bad habits*); ~ *to heart* हृदयमें जमा लेना, दिलमें बैठा लेना; ~ *to task* डाँटना, ~ *to wife* पत्नी^F बनाना; ~ *up* अधिकृत करना, ले लेना, दखल करना, जिम्मे लेना, उठा लेना; शोष करना, खपा लेना, पीना, समा लेना; अभिरक्षणमें लेना, शरण^F में लेना, हिरासत^F में लेना; पाना, आकृष्ट करना, (~ *up attention*); अशुद्धि^F ठीक करना, टोंकना, गलती^F जताना; अपनाना, अख्तियार करना; (मामले या जाँच^F को) आगे बढ़ाना, जारी रखना; आबद्ध करना, सीना, जकड़ना, बाँधना; (ऋण) लेना; ~(*it*) *upon* or *on* one *to* साहस करना, जोखिम उठाना; ~ *up with* साथ रहना।

**takeable** –'कॅबॅल् a. ग्राह्य, ग्रहणीय, पकड़ने योग्य, थामने योग्य; अधिकार्य, अधिकरणीय, कब्जेमें करने लायक; विजेय, विजित करने योग्य; लेने योग्य, लेनेका; गिरफ्तार करने योग्य; व्यवहार्य, प्रयोज्य, उपभोज्य; स्थानान्तरणीय; अधिकारहरणीय, बेदखल करने योग्य; अनुभाव्य, अनुभव योग्य; अनुकरणीय।

**taker** –कॅर् n. ग्रहीता, ग्राही, पानेवाला, लेनेवाला; गिरफ्तार करनेवाला।

**takin** टा'किन n. गवाज (हिरनके सदृश एक तिब्बती पशु)।

**taking**[1] टे'किंग् n. ग्रहण, आदान, लेना, ले जाना; पकड़[F], गिरफ्तारी[F]; (pl.) धन, लाभ, आय[F], आमदनी[F], रोकड़[F]; व्याकुलता[F], बेचैनी[F], परेशानी[F] (*was in a great* ~)।

**taking**[2] a. मोहक, मोही, आकर्षक, चित्ताकर्षक, मनोहर, मनोज्ञ; संक्रामक, छूतका।

**takingness** –निंस् n. मोहकता[F], आकर्षण, चित्ताकर्षण, मनोहरता[F]; संक्रामकता[F]।

**takosis** ⊙ टै'कॉसिस् n. छागक्षय, बकरियों[F]का सूखा रोग।

**talapoin** टै'लॅपाइॅन् n. (बौद्ध) महाभिक्षु, महाचार्य, मठाधीश।

**talaria** (L) n. pl. उड़न जूता, उड़न चप्पल।

**talc**[1] टैल्क्' n. (रसा०, प्रा० भू०) तालक, मृदु प्रस्तर, फेनकाश्म, खटिका[F], (रसा०) तल्क, T.; (यंत्र०) सेलखड़ी[F]; (प्रा० वाणि०) अभ्र, अभ्रक, अबरक, चिलचिल।

**talc**[2] v.t. तल्क चढ़ाना, तल्कका व्यवहार करना।

**tal(c)ky, talcoid, talcose** –'कि, –कॉइड्, –कोस् aa. तालकीय, फेनकाश्मीय, खटिकीय, सिलखड़ीवाला, अभ्रकका, तल्कका, तल्कनुमा।

**talcous** –कॅस् a. अभ्रकीय, अभ्रक मिश्रित, तवकी, तवकवाला।

**talcum** –कॅम् n. TALC; ~ **powder** तालक-क्षोद, तालकचूर्ण, टालकम पाउडर।

**tale** टेल्' n. कथा[F], वृत्तान्त, उपाख्यान, आख्यायिका[F], कहानी[F], क़िस्सा, बात[F], अफ़साना (*tell him a* ~); अलीकवाद, कलंक, झूठी अफ़वाह[F]; (*if all* ~*s be true*); (प्रा०, भाषण०, का०) संख्या[F], संख्यान, गणना[F], तादाद[F], गिनती[F]; कुल संख्या[F] (*shepherd tells his* ~ *of sheep*); ~ **bearer** पिशुन, लुतरा, चुगलखोर, ढिंढोरवा; शिकायती; ~ **bearing** पिशुनता[F], उपजाप, लुतरापन, चुगलखोरी[F]।

**talent** टै'लॅन्ट् n. विशेष प्रवणता[F], प्रतिभा[F], मेधा[F]; (शिक्षा०) निपुणता[F], प्रज्ञा[F], मति[F], बुद्धि[F], बुद्धिविभव, मतिविभव, उच्च मानसिक योग्यता[F]; प्राचीनकालिक तौल[F] एवं द्रव्य।

**talented** –टिड् a. प्रतिभावान्, प्रज्ञ, मेधावी, बुध, सुधी, काबिल, लायक, दिमागवाला।

**talentless** –ट्'लिस् a. प्रतिभाहीन, मेधाहीन, अबोध, नालायक, निकम्मा।

**taler** n. = THALER.

**tales** (L) n. पूरक शपजन।

**taling** टे'लिंग् n. गणन, संख्यान, गिनती करना।

**talion** टै'लिअॅन् n. शठे शाठ्यं-सिद्धान्त, जैसेको तैसाका सिद्धान्त; प्रतिक्रिया-सिद्धान्त, प्रतिकार, बदला।

**talionic** –ऑ'निक् a. शठे शाठ्यं-सिद्धान्त-विषयक, प्रतिक्रिया-सिद्धान्त-विषयक, बदलेके सिद्धान्तका।

**taliped** टै'लिपे'ड् a. & n. मुद्गरपाद, अनेक प्रकारसे ऐंठा और मरोड़ा हुआ (व्यक्ति)।

**talipes** टै'लिपीज n. (जीववि०) मुद्गरपादता[F], लघुपादत्व, क्षुद्र पाद, छोटे पैरोंकी बनावट[F]।

**talipot, -ut** टै'लिपॉट्, -अट् n. श्रीताल; तालिपत्र, तालपात; ~ **palm** (वन०) तालीपात पौधा।

**talisman** टै'लिज़मॅन् n. (शिक्षा०) रक्षाकवच, तावीज, गण्डा; तिलस्म, जादू।

**talismanic** –मै'निक् a. कवच-सम्बन्धी, तावीजका, गण्डेवाला, तिलस्मी, जादुई।

**talis pater, qualis filius** (L) पितापर पूत।

**talitha** टेलिथा n. (ज्यौ०) तलिथा, नवम ऋषि।

**talk**[1]* टॉक्' n. वार्ता[F], वार्तालाप, बातचीत[F]*, गपशप[F] (*let us have a* ~); खाली बातें[F], जवानी जमाखर्च; भाषण, अभिभाषण, वक्तृता[F]; (आकाशवाणी[F]से प्रसारित) संवाद, चर्चा[F]; बातचीत[F]का विषय, चर्चा[F], परिवाद (*their quarrels are the* ~ *of the town*); *much* ~ *little work* खाली बातें[F] बनाना।

**talk**[2] v.t. & i. आलाप करना, वार्तालाप करना, बातचीत[F] करना, बोलना, बोलना-चालना, गप[F] मारना, बातें करना (*the child is learning to* ~); जवानी जमाखर्च करना; संक्षिप्त अभिभाषण करना या वक्तृता[F] देना; (आकाशवाणी[F]से) वार्ता या संवाद प्रसारित करना; (बेतार) संवाद भेजना; *do not want to be* ~*ed about* चर्चा[F]का विषय नहीं बनना चाहता; ~ *about* (किसी विषयपर) वाद-विवाद करना, चर्चा[F] करना, बहस[F] करना, दलील[F] करना; ~ *at* व्यंग्य करना, फबती[F] कसना; ~ *away* (बातों[F]में) वक्त लगाना, समय नष्ट करना; ~ *back* बेधड़क जवाब देना, जबान चलाना; ~ (*cold*) *turkey*⊙ (बोल०) साफ-साफ कह देना, सचसच बोल देना; ~ *down* वक्ताको स्वरोच्चता[F] द्वारा या खड़े रहकर चुप कर देना; ~ *of* उल्लेख करना, चर्चा[F] करना, की बात[F] करना; वाद-विवाद करना; ~ *out* (पार्लमेण्ट[F]में, विधेयकपत्र या प्रस्तावपर) वाद-विवाद करते रहकर निर्णय न होने देना, बहस[F] करना, तूल देना; ~ *over* सविस्तर वाद-विवाद करना, चर्चा[F] करना; अपने विचारोंका बना लेना, विश्वास दिलाना; ~ *round* (बिना निर्णयपर पहुँचे) वाद-विवाद करते जाना, बहस[F]को तूल देते जाना; ~ *to* बातचीत[F] करना, कहना-सुनना, खरी-खरी सुनाना; ~ *up* (विषय रोचक बनानेके लिए) वार्ता[F] करना, बहस[F] छेड़ना; *you can't* ~ तुम क्या बोलोगे? तुम भी तो वैसे ही हो; *would* ~ *a horse's hind leg off* बड़बोला है, बड़ा बातूनी है।

**talkative** –'कॅटिव् a. वाचाल, बहुभाषी, जल्पक, बातूनी, बक्की, बड़बोला, बकवादी।

**talkativeness** –निंस् n. वाचालता[F], बहुभाषिता[F], बातूनीपन, बक्कीपन, बकवाद।

**talkee-talkee** –कि-या-कि n. अनर्गल प्रलाप, बक-बक[F]; (हब्शियों इत्यादिकी) टूटी-फूटी अंग्रेजी[F]।

**talker** –कॅर् n. वार्ताकार; वक्ता, बात[F] करनेवाला, बोलनेवाला; बक्की, गपबाज; लबार, शेखीबाज।

**talkies** –किज़् n. (pl., ग्रा०) = SOUND²; वाक्पट, बोलपट, सवाक् चित्र ।

**talking** –किंग् a. भाषी, भाषमाण, बातचीत$^F$ करनेवाला, बोलनेवाला (~ *parrot*); व्यंजक, अभिव्यंजक (~ *eyes*) ।

**talky** –कि १. a. मुखर, वाचाल, बहुभाषी, बातूनी, बक्की, बकवादी, बकबकिया; २. n. बकवाद$^F$, बकझक$^F$ ।

**tall¹*** टॉल् a. प्रांशु, तुंग, उच्च, उन्नत, प्रोन्नत, दीर्घ, लम्बा*, (कृषि०) ऊँचा, (variety), बड़ा (*he is six feet* ~); दर्पपूर्ण, दम्भी, शेखी$^F$से भरा हुआ; अविश्वसनीय, बे सिर-पैरका; असीम, अत्यधिक, हद$^F$से बढ़ी हुई (*a ~story, talk*); a ~ order अत्यधिक माँग$^F$, अनुचित माँग$^F$, बड़ी-बड़ी फरमाइश$^F$, ~boy शयनागारमें कपड़ोंवाली अलमारी$^F$; धुँआरे या दूदकशके ऊपरकी टोपी$^F$ ।

**tall²** adv. (ग्रा०) डींग$^F$ मारते हुए, शेखी$^F$ हाँकते हुए, बे सिर पैरके; *talk* ~ डींग$^F$ मारना, शेखी$^F$ हाँकना ।

**tall(i)age** टै'लिज् n. शुल्क, कर, टैक्स, टालेज ।

**tallier** टै'लिअॅर् n. गणक, लेखापाल, हिसाब-किताब रखनेवाला, खातेमें हिसाब रखनेवाला ।

**tallish** टालिश a. ईषत्प्रांशु, ईषदुच्च, किंचिदुन्नत, किंचित्प्रोन्नत, कुछ ऊँचा, लम्बा-सा ।

**tallith** (Heb.) n. दुपट्टा, तालीस ।

**tallness** टॉल्'निस् n. प्रांशुता$^F$, उत्तुंगता$^F$, उच्चता$^F$, उन्नति$^F$, प्रोन्नति$^F$, दीर्घता$^F$, लम्बाई$^F$, ऊँचाई$^F$, बुलन्दी$^F$, कद ।

**tallow¹** टै'लो n. (मशीनों$^F$में गिरिस देने तथा साबुन बनाने इत्यादिमें प्रयुक्त) वसा$^F$, (रसा०) गोवसा$^F$, चर्बी$^F$, चिकनाई$^F$, मोम, टैलो; ~ candle टैलो निर्मित बत्ती$^F$; ~-chandler वसाविक्रयी, मोमबत्तियाँ$^F$ बनाने और बेचनेवाला; ~-face म्लानवदन व्यक्ति; ~ piece श्वेत कूष्माण्ड, सफेद कुम्हड़ा, भूरा कुम्हड़ा;

~ laurel, ~ oil, ~-tree, ~-vegetable, ~-wood.

**tallow²** v.t. चर्बी$^F$ लगाना, चर्बी$^F$से चिकना करना; मोम जमाना; (भेड़ों$^F$को) मोटा करना ।

**tallower** –लोअॅर् n. वसाकार, वसाविक्रेता, (मोमबत्ती$^F$, साबुन इत्यादिके लिए) गलायी हुई चर्बी$^F$ तैयार करनेवाला, चर्बी बेचनेवाला, चर्बी-फरोश ।

**tallowish** –लोइश् a. ईषद्वसावत्, किंचिद्वसा-सदृश, कुछ-कुछ चर्बी-जैसा, थोड़ा चर्बीला, चिकना, चिपचिपा ।

**tallowy** –इ a. वसा-विषयक, मेद-सम्बन्धी, वसायुक्त, चर्बीला, चर्बी$^F$का-सा ।

**tally¹** टै'लि n. गणना-पट, गणना-काष्ठखण्ड, हिसाब-पट्टी$^F$; (इस काष्ठखण्डपर अंकित) गणना$^F$, (नौवि०) गिनती$^F$; हिसाब-किताब; अनुमेलन, मिलान (प्रेषित मालकी निश्चित संख्या$^F$की प्रविष्टि$^F$के लिए बनाया हुआ) सही चिह्न या निशान; (काष्ठ, धातु$^F$ या कागजका) टिकट, तख्ती$^F$, लेबल (*horticultural talllies*); परिपूरक वस्तु$^F$, अनुरूप वस्तु$^F$, समान वस्तु$^F$; प्रतिलिपि$^F$, नकल$^F$; ~ system trade उधारका व्यापार;

~ book, ~ card, ~ clerk, ~man, ~ roll, ~ sheet, ~ tabulation.

**tally²** v.t. & i. पंजी$^F$में प्रविष्ट करना, खतियाना, खातेमें दर्ज करना, खातोंका मुकाबला करके हिसाब लगाना; (नौवि०, पाल या बादबानको) कसना; एकमत करना या होना, सहमत होना, राजी होना; अनुकूल करना या होना, सदृश होना, एक-सा करना या होना, मुताबिक होना, मिलान करना, मिलाना, मिलना, ठीक निकलना, बराबर करना या होना (*goods do not ~ with invoice*) ।

**tally-ho¹** टै'लि-हो n. (शिकारी कुत्तोंको उत्तेजित करनेकी) ध्वनि$^F$, लुहा-लुहा$^F$की उच्च ध्वनि$^F$, उकसाहट$^F$ ।

**tally-ho²** v.t. & i. (शिकारी कुत्तोंको) उत्तेजित करना, लुहाना; लुहकारना, 'लुहा-लुहा'$^F$ करना ।

**tally-ho³** int. लश ! लश ! लश्कर ! लुहा !

**talma** टैल्'मॅ n. (फ्रांसमें १९वीं शतीमें प्रयुक्त) लबादा, चोगा ।

**Talmud** टैल्'मॅड् n. यहूदी-संहिताका नाम, तालमद ।

**Talmudic, -al** –मॅ'डिक्, -ॲल् aa. यहूदी-संहिता-विषयक, तालमदीय, तालमद-विषयक ।

**Talmudist** –'मॅडिस्ट् n. (यहूदी) तालमदसंग्रही, तालमदानुगामी, तालमदका विद्यार्थी या ज्ञानी ।

**Talmudistic** –'टिक् a. (यहूदी) तालमदी, तालमद-संग्रही-विषयक, तालमदके ज्ञानसे सम्बन्धित ।

**talon** टै'लॅन् n. (विशे० शिकारी पक्षीका) नख, नखर, नाखून, पंजा, चंगुल; (बैंक) T.; बाँटनेके पश्चात् ताशके पत्तोंकी बची ढेरी$^F$; अर्गली$^F$का अंस; S के आकारकी वक्र रचना$^F$; दुहरे वलका हाशिया; तलवार$^F$के कब्जेका पिछला सिरा ।

**taloned** टै'लॅन्ड् a. नखरयुक्त, पंजेका, (तीखे) नाखून-वाला ।

**talonic acid** टैलॅनिक एसिड n. क्षैरिक अम्ल ।

**tal. qual** *talis qualis*, just as they come; average quantity.

**taluk** टॅलूक् n. ताल्लुका$^F$, जमींदारी$^F$, जागीर$^F$ ।

**talukdar** –'डार् n. ताल्लुकदार, जागीरदार ।

**talus** टे'लॅस् n. (pl. *tali*) (श० र० शा०) गुल्फास्थि$^F$, (चि०, जीव०) घुटिकास्थि$^F$, टखना; मुद्गरपाद, गदापाद, पद्विकृति$^F$; (प्रा० भू०) भग्नाश्म राशि$^F$; (भूगर्भ०) शैल-संखण्ड, सम्पात प्रस्तर, शिखरक-समूह, T. ।

**Tam.** Tamil.

**tamability** टेमॅबि'लिटि n. = TAMABLENESS.

**tamable** –'मॅबॅल् a. पाल्य, पालनीय, पालतू बनाने योग्य; वश्य, वशीकरणीय, नम्रीकरणीय, सीधा करने योग्य ।

**tamableness** –निस् n. पाल्यता$^F$, पालनीयता$^F$, पालतू बननेकी योग्यता$^F$, वश्यता$^F$, वशीकरणीयता$^F$, नम्रीकरणीयता$^F$, सीधा किये जानेकी योग्यता$^F$ ।

**tamara** टै'मॅरॅ n. खट्टा मसाला।
**tamarin** टै'मॅरिन् n. क्षुद्रकपि, छोटा दक्षिण अमेरिकी बन्दर।
**tamarind** टै'मॅरिन्ड् n. अम्लिका^F, (कृषि०, वन०) इमली^F; ~-fish अम्लिका-मत्स्य, अम्लिका-मीन^F, अम्लिका^F का गूदा निकालकर पकायी हुई मछली^F।
**tamarisk** टै'मॅरिस्क् n. झाऊ (एक गुल्म-विशेष), टैमरिस्क।
**tamasha** टॅमा'शॅ n. तमाशा, खेल।
**tambour**[1] टैम्'बुॲर् n. तम्बूरा, ढोल, ढोलक; (कारचोब तैयार करनेका) गोलाकार फ्रेम; (स्था०) (स्तम्भके मुख्य भागका) बेलनाकार प्रस्तर; (विभिन्न संरचनाओं^F का) गोलाकार भाग; (किसी वस्तु^F का) गोल भाग; (ढोलकी-सी ध्वनि^F उत्पन्न करनेवाली) मछली^F, पटहाकार मत्स्य-विशेष; (दुर्ग, सड़क^F, फाटक इत्यादिकी सुरक्षा^F के लिए लगा हुआ) लोहेका जँगला।
**tambour**[2] v.t. (गोलाकार ढाँचेपर) कारचोब बनाना, जरदोजी^F करना।
**tambourin** –'बॅरिन्' n. तम्बूरी^F; तम्बूरी नाच या संगीत, तम्बूरी गत^F।
**tambourine** टैम्बॅरीन्' n. एक प्रकारका अफ्रीकी कबूतर; झाँझ^F, खंजरी^F, चर्मपत्रसे मढ़ी छोटी ढोलकी^F, टैम्बरीन^F।
**tame**[1] टेम्' v.t. वश्य बनाना, नम्र करना, पालना, पालतू करना; सधाना, हिलाना; आत्मसमर्पण करा लेना, वशीभूत करना, हीन करना, सीधा कर देना, नीचा दिखाना, दबाना।
**tame**[2] a. विनीत, वशीकृत, गृह्य, पालतू, हिला हुआ, सधा हुआ, घरेलू, पाला हुआ; अवन्य, अबर्बर, सीधा; (बोल०, भूमि^F या पौधा) कर्षित, जोता हुआ, लगाया हुआ, जोतकर उत्पन्न किया हुआ; निर्जीव, जड़, दुर्बल, शक्तिहीन, प्रभावहीन, अप्रतिरोधकारी, निस्तेज, दब्बू; नीरस, निःसत्त्व, फीका, बे-असर, बेलुत्फ (~ *scenery, description*)।
**tameless** –'लिस् a. (काव्य०) अवश्य, बर्बर, वहशी; अपोष्य, अपोषणीय, अपालनीय।
**tameness** –'निस् n. दुर्बलता^F, नीरसता^F, प्रभावहीनता^F; पालतूपन; वश्यता^F; दब्बूपन, हलकापन, बोदापन, बुजदिली^F।
**tamer** –'मॅर् n. पालक, विनेता, वशीकर्ता, पालने-पोसनेवाला, सधानेवाला, हिलानेवाला, पालतू बनानेवाला।
**taming** –मिंग् n. (शिक्षा०) विनयन, दमन, सधाना।
**tam-o'-shanter, tammy** टैम्-ॲ'-शैन्'टॅर्, टैमि nn. भौंहों^F पर कसकर आनेवाली (ऊपरसे फूली) ऊनी या सूती टोपी^F, टैमी^F।
**tamp** टैम्प् v.t. (सूराख^F इत्यादिमें बारूद^F की तह^F पर) डाट^F लगाना, नरम चिकनी मिट्टी^F भरना, बन्द करना; (सड़क^F के पत्थर इत्यादि) कूट देना, कुटाई^F करना।
**tamper**[1] –'पॅर् n. (परि०) थापी; (बारूद^F की तह^F पर) डाट^F लगानेवाला, नरम चिकनी मिट्टी^F भरनेवाला; (सड़क^F के पत्थर) कूटनेवाला; ईंट^F बिछानेका उपकरण, राजगीरका पाटा।
**tamper**[2] v. i. (~ *with*) अन्तःक्षेप करना, हाथ डालना, दखल देना; (इच्छा^F, पाण्डुलिपि^F इत्यादिमें) अनधिकृत परिवर्तन करना, छेड़ना; गुप्त या भ्रष्ट प्रभाव डालना, दूषित करना, साँठ-गाँठ^F करना, घूँस देना।
**tamperer** –रॅर् n. अन्त-क्षेपक छेड़नेवाला।
**tampering** –रिंग् n. (वस्तु^F को) छेड़ना।
**tamping** टैम्'पिंग् n. कूटना, कुटाई; (इंजी०) ठुकाई^F, ठोकना; मृत्तिका-भरण, मिट्टी^F भरना, डाट^F लगाना; ~ bar (यंत्र०) ठोकनी^F।
**tampion** टैम्'पिॲन् n. (बन्दूक^F आदिके मुँहका, लकड़ी^F का) अवरोधक या स्टापर, डाट^F।
**tampon**[1] टैम्'पॅन् n. व्रणावरोध, रक्तस्रावावरोधके लिए नासा^F, योनि^F इत्यादिमें प्रयुक्त; निध, डाट^F, ठेंठी^F, डट्टा; टैम्पन; गद्दी^F (जिसे बालोंपर रखकर पट्टी^F इत्यादि बाँधते हैं)।
**tampon**[2] v.t. (व्रण या रक्तस्रावको) अवरोध लगाकर बन्द करना, डाट^F लगाना, बन्द करना।
**tamponade** –नेड' n. (चि०) (रक्तस्तम्भनके लिए) रुई, लिंट इत्यादिका या टैम्पनका व्यवहार।
**tamponage** –'पॅनिज् n. व्रणावरोधन (-रीति^F); = TAMPONADE.
**tamponment** –न्'मॅन्ट् n. (चि०) रक्तावरोधनके लिए टैम्पन लगाना।
**tamtam** टैम्'टैम् n. = TOMTOM.
**tan.** tangent.
**tan**[1] टैन्' n. (बबूल या शाहबलूत इत्यादिका) शल्क, कस्सा, छाल^F, वक्कल; कत्थई रंग; (धूप^F में पके चमड़ेका) साँवलापन, भूरापन; the ~ सरकस (ग्रा०); ~-yard चमड़ा रँगनेका कारखाना;
~bark, ~ expert, ~ extract, ~ material, ~ substances, ~-vat.
**tan**[2] v.t. & i. (चमड़ा) कमाना, सिझाना, पकाना; (धूप^F में अनावृत्ति^F द्वारा चमड़ेका) भूरे रंगका होना या करना; सख्त करना; (ग्रा०) मारना, पीटना, मरम्मत^F करना, कुन्दी^F करना।
**tan**[3] a. उद्रक्तपीत, कत्थई, भूरा।
**tan**[4] ⊙ = (ग०) TANGENT का संक्षिप्त रूप, टैन।
**tandem**[1] टैन्'डॅम् n. (आगे-पीछे जुते हुए) अश्व; तिपहिया सायकिल^F, दो या दोसे अधिक सीटोंवाली सायकिल^F; (परि०) T.; *drive* ~ (घोड़ोंको आगे-पीछे योजित करके) गाड़ी^F हाँकना।
**tandem**[2] a. आगे-पीछे सीटोंवाली (सायकिल^F)।
**tandem**[3] adv. आगे पीछे-पीछे (घोड़ोंको जोतना)।
**tandstickor** (Sw.) n. दियासलाई^F।
**tang**[1] टैन्' n. (रेल०) स्पर्श; (यंत्र०) दस्तेके अन्दरवाली नोक^F, काँटा; तीव्र स्वाद या गन्ध^F।
**tang**[2] v.t. दस्तेमें बिठानेके लिए नोक^F निकालना या बनाना।

**tang**[3] n. शैवालप्रजाति[F], ठाँग[F], सेवार[F]।

**tang**[4] n. (घण्टे इत्यादिका) झंकृत स्वर, गूँजती हुई ध्वनि[F], टनटनाहट[F]; (तार[F]की) झंकार[F]।

**tang**[5] v.t. & i. (घण्टे इत्यादिका) ध्वनि[F] उत्पन्न करना, झंकृत करना, बजाना, बजना, टनटनाना; (मधुमक्खियों[F]-को) एकत्र करना, बुलाना, बिठाना।

**tangency** टैन्'जेन्सि n. (ग० भी) स्पर्शज्यात्व, स्पर्शज्यता[F], स्पर्शरेखिता[F]; स्पर्शिता[F], स्पर्श।

**tangent**[1] —न्ट n. स्पर्श; (त्रिकोण०, भौ०, प्रा० भू०) स्पर्शज्या[F], (भौ०) स्पर्शरेखा[F]; *fly, go off, at a* ~ भटक जाना, बहक जाना।

**tangent**[2] a. स्पज्या, स्पर्शज्या; (ग०) स्पर्शी, (घ०, ज्या०) स्पर्श-; T.; ~-balance स्पज्या-तुला[F]; *fly, go off, at a* ~ सहसा विषय बदल देना, अचानक बात[F]को मोड़ना;
~ angle, ~ box, ~ correction, ~ distance, ~ elevation, ~ galvanometer, ~ law, ~ line, ~ plane, ~ points, ~ screw, ~ sight, ~ spring, ~ stress, ~ view.

**tangential** —जे'न्शल् a. (गतिवि०, भौ०) स्पर्शरेखीय, स्पर्शरैखिक; (प्रा० भू०) स्पर्शज्या-, स्पर्शज्या-विषयक, स्पर्शरेखा-सम्बन्धी;
~ acceleration, ~ angle, ~ coordinates, ~ equation, ~ force, ~ sawing, ~ stress, ~ velocity.

**tangibility** —जॅबि'लिटि n. स्पर्शनीयता[F], स्पर्शयोग्यता[F]; दे० TANGIBLENESS भी।

**tangible** —'जॅबॅल् a. स्पृश्य, स्पर्शवेद्य, स्पर्शनीय, स्पर्शगम्य, धार्य, (का०) मूर्त्त, प्रकट, सत्य, यथार्थ, स्पर्श द्वारा अनुभवगम्य (~ *result*); (वाणि०) गोचर (~ *assets*, ~ *security*); निश्चित, निर्भ्रान्त, बोधगम्य, व्यवहार्य (~ *goods*); (विधि[F]) भौतिक, दैहिक, शारीरिक, वास्तविक।

**tangibleness** —'नॅस् n. स्पृश्यता[F], स्पर्शनीयता[F], स्पर्शगम्यता[F], धार्यता[F], टटोल[F]; निश्चितता[F], निर्भ्रान्ति[F], बोधगम्यता[F], व्यवहार्यता[F]; भौतिकता[F], दैहिकता[F], शारीरिकता[F], वास्तविकता[F]।

**tangle**[1] टैन्'गॅल् n. पाश, फंदा; जटिलता[F], सम्मिश्रण, संकुलता[F], उलझन[F], पेचीदगी[F]; संकट (*business is in a* ~); (परस्पर उलझे हुए तागोंकी) लट[F], उलझेड़ा, गड्डमड्ड ढेर।

**tangle**[2] v.t. & i. गूँथना, बटना, उलझाना, फाँसना, फँसाना, पेचीदा बनाना; उलझना, फँसना, अड़ना; ~-foot ⊙ शराब[F], ह्विस्की[F]।

**tangle**[3] n.=TANG[3].

**tangled** —ड a. प्रतिपादित, संकुल, सम्मिश्र, जटिल, उलझा हुआ (~ *affair*)।

**tanglesome, tangly** —सॅम, —लि aa. जटिल, सम्मिश्र, संकुल, उलझा हुआ, पेचीदा।

**tango**[1] टैन्'गो n. (तांगो, द० अ० में प्रचलित) एक नृत्य।

**tango**[2] v. i. नृत्य करना।

**tangoist** —गोइस्ट n. तांगोनर्तक, तांगोनृत्यविशारद।

**tango-receptor** टैन्गॅरिसे'प्'टॅर् n. स्पर्शग्राही।

**tangram** टैन्'ग्रॅम् n. टैनग्राम[F] (एक चीनी पहेली[F])।

**tangy** टैन्'गि a. (गन्ध[F] या स्वादमें) तीव्र; नोकदार।

**tanh.** hyperbolic tangent.

**tania** टैनिॲ n. (यंत्र०, स्था०) ताटिका[F]; ~ australis (गणि०) द्वादश ऋषि; ~ borealis (गणि०) स्वाति[F], T. एकादश ऋषि।

**tanist** टै'निस्ट् (प्राचीन आयर्लैण्डमें) रिक्थभागी, दायभागी, उत्तराधिकारी।

**tanistry** —ट्रि n. (प्राचीन आयर्लैण्डमें) भूम्यधिकार, धारणाधिकार; दाय-प्रथा[F] (जिसमें मालिकके मरनेके बाद नये उत्तराधिकारीका चुनाव होता था)।

**tank** टैन्क्' n. (रसा०) कुण्ड, टंकी[F], हौज; तड़ाग, कासार, जलाशय, ताल, पोखरा, तालाब, टैंक; (सेना०) दुर्गयान, अस्त्र-शस्त्रसे सुसज्जित जंगी मोटर-गाड़ी[F], टैंक[F], ~-buster (ग्रा०) हवामार तोप[F]; septic ~ (चि०) पूतिकुण्ड;
~ ambush, ~ bell, ~ boiler, ~ circuit, ~ connection, ~ crew, ~-cum-airtheory, ~-engine, ~ farming, ~ fisheries, ~ furnace, ~ gun, ~ house, ~ hunting, ~ museum, ~ recognition room, ~ staging, ~ wagon.

**tankage** —'किज् n. हौज-भराई[F]; जलाशय(ों) का घनफल, हौजकी समाई[F]; (कृषि) गर्तावशेष; सूखी खाद[F]।

**tankard** टैन्'कॅर्ड् n. (मदिरा[F]का) चषक, बड़ा प्याला।

**tanker** टैन्'कॅर् n. (परि०) (द्रव पदार्थोंको ढोनेके लिए) तेल पोत, तैलवाहक पोत, सहायक विमान, टंकी जहाज, टंकीवाला जहाज, दूसरे वायुयानको पेट्रोल देनेवाला जहाज।

**tanling** ⊙ टैन्'लिंग् n. धूपित व्यक्ति, घामशोषित व्यक्ति, घर्म-कृष्णकायित व्यक्ति, घामसे काला हुआ आदमी।

**tannable** टै'नॅबॅल् a. (चमड़ा) शोध्य, कमाने योग्य, पकाने लायक; दृढ़ीकरणीय, कड़ा करने योग्य, सख्त करने लायक; प्रताड्य, मारने योग्य, पीटने योग्य, मरम्मत करने योग्य, कुन्दी[F] करने काबिल।

**tannage** —निज् n. चर्मसंस्कार, (चमड़ा) कमानेकी विधि[F], पकानेका तरीका।

**tannate** टै'नॅट् a. शल्कीय, छाल[F]का, छालवाला।

**tanner**[1] टै'नॅर् n. चर्मसंस्कर्ता, चर्मकार, चर्मशोधक, चमड़ा रंगनेवाला; ~s refuse (प्रा० भू०) चमड़ा-कमाई-कचरा।

**tanner**[2] n. (ग्रा०) छः पेंसका एक सिक्का।

**tannery** —रि n. चर्मसंस्कार-गृह, चर्मशोधनालय, चमड़ा पकानेकी जगह[F]; चर्मसंस्करण, चमड़ा पकानेका व्यवसाय।

**tannic acid** टै'निक् ऐ'सिड् n. शल्किक अम्ल।

**tanning** टैं'निंग् n. शल्कन; चर्मसंस्कार, (प्रा० भू०) चर्मशोधन (~ *expert*), चमड़ा कमाना।

**T.A.N.S.** Territorial Army Nursing Service.

**tansy** टैन्'ज़ि n. सहस्रपर्णी^F, (एक सुगन्धित बूटी^F) तेंसी^F।

**tantalization** टैन्टॅलाइज़े'शॅन् n. छेड़छाड़^F, चिढ़ाव; तरसानेकी क्रिया^F, ललचाव, तरसाव, लुहकाना, डहकन^F।

**tantalize** –'टॅलाइज़् v.t. तृष्णा^F उत्तेजित करना, आशा^F बढ़ाना, तरसाना; मानसिक कष्ट देना, झूठी आशाएँ^F देना, डहकाना; चिढ़ाना।

**tantalizer** –ज़ॅर् n. तृष्णोत्तेजयिता, आशोद्दीपयिता, तरसानेवाला; मानसिक कष्टदाता, ललचानेवाला, डहकानेवाला।

**tantalum** टैन्'टॅलॅम् n. सहातु^F, (रसा०) T.।

**tantamount** टैन्'टॅमॉउन्ट् a. सम, समान, तुल्य, समकक्ष, बराबर; समार्थक, तुल्यार्थ (*his message was ~ to flat refusal*)।

**tantara** टैन्टा'रॅ n. पटह-ध्वनि^F, नगाड़ेका शब्द, नफीरीकी आवाज^F।

**tantivy**¹ टैन्टि'वि n. (प्रा०) शिकारियोंकी आवाज^F, ढुनढुन^F; क्षिप्रगति^F, झपट^F, दौड़^F, कूद-फाँद^F।

**tantivy**² v. i. झपटना, दौड़^F पड़ना, सरपट^F दौड़ना।

**tantivy**³ a. क्षिप्र, आशु, झटपट, तेज, तेजी^Fका।

**tantivy**⁴ adv. क्षिप्रतया, सवेगेन, झपट^Fसे साथ, दौड़^Fके साथ, तेजी^Fसे।

**tant mieux (F)** इतना अच्छा है।

**tanto uberior (L)** इतना और धनी।

**tant pis (F)** इतना बुरा है।

**tantrism** टैन्'ट्रिज़्म् n. तान्त्रिक मत, तन्त्रवाद, तन्त्रसिद्धान्त।

**tantrist** –ट्रिस्ट् n. तान्त्रिक, तन्त्रवादी, तन्त्रसिद्धान्ती।

**tantrum** टैन्'ट्रॅम् n. (चि०) आवेश, क्रोध या चिड़चिड़ेपनका प्रदर्शन, मचलन^F, (*is in, went into her, ~s*)।

**tanyphonia** ⊙ टैनिफो'निॲ n. क्षीण ध्वनि^F, क्षीणवाक्, पतली आवाज^F।

**Taoism** टा'ओइज़्म्, टॉउ'इज़्म् n. (चीनका) ताओ धर्म।

**tap**¹ टैप्' n. नल, बम्बा, (रसा०, भौ०) टोंटी^F; डाट^F, ठेंठी^F; (विशेष रूपसे खींची हुई) अत्युत्कृष्ट शराब^F (*exellent ~*); मदिरालयकक्ष; (यन्त्र०) भीतरी चूड़ीकट, चूड़ी^F बनानेकी डाई^F, पेचतराश; (रेल०) टप; ~-borer बरमा; ~ connection समानान्तर संयोजन; ~-house भट्ठी^F; ~-room मधुशाला^F, मदिरालय, कलारखाना या होटलमें शराब^Fका कमरा; ~-root अधिमूल, मूसली, प्रधान मूल, (कृषि०, वन०) मुसलमूल, मूसला जड़; जड़^Fका असली बड़ा हिस्सा; (*on ~* (पीपा) काग या डाट^F लगा हुआ; (मदिरा^F या द्रव पदार्थ) डाटकर पीपेमें पड़ा; (खजानेकी हुण्डी^F या चालान) निश्चित दर^Fपर माँग^Fके अनुसार प्राप्य।

**tap**² v. t. टोंटी^F लगाना, काग लगाना, डाट^F लगाना; छेदना, बरमना, पीपेमें छेद करके निकालना; चुआना; (रसा०) अंश निष्कासन करना; (शल्य०) शल्योपचार करना, पारवेधन करना, द्रव या पीप निकालनेके लिए .सम्बन्ध स्थापित करना, व्यापार या कारबार फैलाना; (*for* के साथ) प्रार्थना^F करना, दरखास्त^F करना; (विषय या प्रसंग) छेड़ना; पेंच या चूड़ियाँ^F बनाना।

**tap**³ n. थपकी^F, चपेट^F, हलकी चोट^F, थप्पा, थाप^F, दस्तक, खटखटाहट^F (*heard a ~ at the door*); (निदान०) एक प्रकारका जङ्गल ज्वर; (सेना०) भोजनकालीन बिगुल; (सैन्यावासमें) रोशनी^F बुझानेका बिगुल ⊙; ~-dancing (पैरोंसे थपकियाँ^F दिये जानेवाला) एक प्रकारका मंचनृत्य जैसे कथाकेलि^F।

**tap**⁴ v.t. & i. थपकना, दस्तक देना, खटखटाना (*~ the door with your knuckles*); (जूतेकी एड़ी^Fपर) चमड़ा लगाना।

**tapa** टा'पॅ n. (पोलिनेशियायी शहतूतका) अन्तस्त्वक्, अन्तश्चर्म, अन्तर्वल्कल, भीतरी छाल^F।

**tape**¹ टेप्' n. पट्टिका^F, बन्धनी^F, दीर्घपट्ट, फीता, निवार, टेप, (मशीन^Fके चक्केपर चढ़ा हुआ मजबूत) पट्टा; (जिसपर तारके संवाद अंकित किये जाते हैं वह) कागजकी पट्टी^F; (ग्रा०) मद्य, मदिरा^F, शराब^F; ~ grass सलिल-कुन्तल; needle ⊙ सूजा; ~-line, ~-measure नापनेका फीता, पैमाइशी टेप; ~worm पट्टकृमि, (चि०) फीताकृमि, चपटा कृमि;
~cotton, ~ holder, ~ price, ~ record, ~ relay, ~ splicing, ~-tied.

**tape**² v.t. फीता लगाना, फीतेसे बाँधना; (किसी व्यक्तिको देखकर) भाँप लेना।

**tapeless** –'लिॅस् a. दीर्घपट्टरहित, बन्धनीरहित, बिना फीतेका।

**taper**¹ टे'पॅर् n. दीपिका^F, क्षुद्र, दीप, सिक्थवर्तिका^F, मोमबत्ती^F, दीया; (रेल०) सलामी^F।

**taper**² v.t. & i. (प्रायः *~off*) शुण्डाकार होना या बनाना, क्रमसूक्ष्माग्र करना या होना, गावदुम बनाना, शंकाकार करना या होना, स्तूपाकार बनाना या होना।

**taper**³ a. (अब प्रमुखतः का० या भाषण) शंकुवत्, स्तूपसदृश, शुण्डाकार, गोपुच्छाकार, गावदुम, सूक्ष्माग्र।

**tapered, tapering** –र्ड्, –रिंग् aa. शुण्डाकार, गोपुच्छाकार, गावदुमाकार, वृत्तानुपूर्व।

**tapering** –रिंग् १. n. (वन०) गावदुम; २. a. = TAPERED.

**taperness** –र्-निॅस् n. शंकुवत्ता^F, क्रमसूक्ष्माग्रता^F, गोपुच्छसादृश्य, शुण्डाकारिता^F, क्रमसूक्ष्म आकृति^F, नुकीलापन।

**taperwise** –वाइज़् adv. क्रमसूक्ष्माग्रतः, शुण्डाकृतिरूपमें, गोपुच्छाकार, कम होते हुए।

**tapestried** टै'पिॅस्ट्रिड् a. चित्रयवनिकाच्छादित,

चित्रयवनिकासज्जित, परदेवाला।
**tapestry** –ट्रि n. चित्रयवनिका^F, शोभा-वस्त्र, परदा।
**taphophobia** ⊙ टैफ़ोफ़ो'बिअ n. (चि०) आत्मनिखनन संत्रास, (शिक्षा०) **निखननभीति^F**।
**tapioca** टैपिओ'क n. (रसा०) T. (~ *starch*); प्रकण, मण्डीय पदार्थ, कसावाकी सूजी^F, टैपियोका (~ *flower*, *starch*)।
**tapir** टे'पर् n. तापिर, जलतुरग (स्तनपायी अमरीकी पशु-विशेष)।
**taproid** –राएड् a. जलतुरंगाकार, तापिर-सदृश।
**tapis** टै'पी(पि)स् (F) n. विचाराधीन; =TAPESTRY; *upon the* ~ विचाराधीन।
**tapotement** टपोट'मॅन्ट् n. मालिश^Fकी थपथपी^F।
**tappable** टै'पॅल् a. छेद्य, छेदनीय, बरमा करने योग्य; शल्योपचार्य, शल्योपचारणीय; शल्यचिकित्स्य, शल्यनीय, पीप निकालने योग्य, मवाद निकालने लायक; काग लगाने लायक, डाट^F लगानेका; थपकी^F देने योग्य, खटखटाने लायक, थपथपाऊ।
**tapper** टै'पॅर् n. थपकानेवाला, थपकी^F देनेवाला, खटखटानेवाला; दूरलिख कुंजिका^F, तारकी कुंजी^F, टेलीग्राफ़का संकेत यंत्र; **चूहीकाट**; (रेल०) **टप चलानेवाला**; च्यावक, चुआनेवाला।
**tappet** टै'पिट् n. (यन्त्र०) भुजा^F, T.।
**tapping** टै'पिंग् n. (शल्य०) वेधन, पारवेधन; **थपकना**, (रेल०) **टप चलाना**; (कृषि०) **टोंटी^Fसे निकालना**, च्यावन, वेधन करके चुआना; **टपमापी**; ~ machine च्यायमापी; **टपमापी यन्त्र**;
~ box ~ incision, ~ licence, ~ season, ~ series, ~ tool.
**tappit** टै'पिट् a. शिखी, शिखामय, शिखायुक्त, चूड़ामय, सचूड़, चोटीदार, कलँगीदार (~ *hen*)।
**taps** टैप्स्' n. थपथपाहट^F, खटखटाहट^F।
**tapsalteerie, -sie-** a. = TOPSY-TURVY².
**tapster** टैप्'स्टॅर् n. मद्य-विक्रयी, मदिरा-विक्रेयी, मदिराविक्रेता, कलार।
**tar¹** टार्' n. सर्जरस, राल, विराल, (रसा०) **अलकतरा**, (रसा०, नौवि०) **तारकोल**, धूना, कोलतार, **डामर**; T.; ~-board (विराल-रक्त रज्जु^Fका) स्थूल पत्र-पट्ट; पत्रपट्ट, मजबूत दफ्ती^F; ~ macadam सड़क^F कूटनेकी तारकोली रोड़ी^F, कोलतारयुक्त पत्थर इत्यादिका ढोंका; ~-water सर्जरस-सत्व विरालरस, रालरस; *a touch of the ~-brush* वर्ण-संकर, हब्शी रक्तका सम्मिश्रण; *~ and feather* (दण्डस्वरूप) शरीरपर विराल या तारकोल फेरकर पंख चिपका देना;
~-bedaubed, ~-boiling cart, ~-brand, ~-brush, ~ compound, ~-dipped, ~distiller, ~ oil, ~ paper, ~-paved, ~-soaked, ~-spot, ~-weed, ~ yard.
**tar²** v. t. तारकोल लगाना, धूना करना।
**tar³** n. नाविक, माँझी, मल्लाह।
**taradiddle, tarra**- टॅरॅडिडॅल, टॅ'रॅ- n. (बोल०) कपोल कल्पना^F, मनगढ़न्त बात^F, झूठी बात^F, गप्प^F; झूठ।
**tarantass** टॅरॅन्टैस्' n. टेरण्टास (एक चार पहियेकी रूसी गाड़ी^F)।
**tarantella, -elle** टॅरॅन्टे'लॅ, -ऍ'ल् n. (इटलीका) आघूर्णमान नृत्यविशेष, चकफेरी, तरनतेल, तेरन्तला।
**tarantism** टॅ'रॅन्टिज़्म् n. (इटलीमें) नृत्यरोग-विशेष; नृत्या-उन्माद (तरन्तुला^F नामक मकड़ी^Fके काटेके कारण)।
**tarantula** टॅरैन्'ट्यूलॅ n. (दक्षिणी यूरोप, वि० तारेन्तम नगरकी एक विषैली मकड़ी^F) तरन्तुला^F।
**tarantular** टॅरैन्'ट्यूलॅर् a. तरन्तुला-सदृश, तरन्तुला मकड़ी^Fका।
**taratantara** टॅरॅटैन्'टॅरॅ, टा'रॅ १. n. तुरही^F या बिगुलकी आवाज^F, धू-तू-तू, धू-तू; २. v.t. & i. धूधू-तूतू करना, तुरही^F बजाना।
**taraxacum** टॅरैक्'सॅकॅम् n. दुग्धतिक्ती^F, दुग्धतिक्ता^F, दुग्धतिक्त-प्रजाति^F।
**taraxacum officinalis** n. (चि०) दुग्ध फेनी^F, कर्णफूल, कानफूल।
**tarazed** ⊙ टैरेज़्ड् n. (गणि०) **तराज़द, तृतीय गरुड़**।
**tarboosh** टार्बूश्' n. तरबूश^F, अँची बाड़^Fकी तुर्की टोपी^F।
**Tardenoisean,-ian** टार्डॅनाए'ज़िअन्, -इॲन् a. (पुरातत्त्व) उत्तरप्रस्तरयुगीन।
**tardigrade** टार्'डिग्रेड् a. गतिमन्द, मन्दगामी, अक्षिप्रगामी, धीरे-धीरे चलनेवाला।
**tardiness** टार'डिनिस् n. मन्दता^F, आलस्य, अनिच्छुकता^F, विलम्ब, **शिथिलता^F** (~ *rate*), सुस्ती^F, धीमापन, हिचकिचाहट^F, काहिली^F।
**tardo** (*It.*) a. & adv. मन्द-मन्द, आहिस्ता-आहिस्ता।
**tardy** –डि a. मन्द, चिरक्रिय, दीर्घसूत्री, विलम्बकारी, गतकाल, आलसी, सुस्त; अनिच्छुक, हिचकिचानेवाला, आगा-पीछा करनेवाला; विलम्बित ⊙ (~ *reform*; *retribution*)।
**tare¹** टेॲर्' n. शायिघास, अहण्डा।
**tare²** n. भारमोक, धारक, (वाणि०) **धड़ा; बारदाना**; पैकिंग^Fके लिए दी हुई छूट^F; खाली गाड़ी^Fका वजन; खाली मोटरगाड़ी^Fका भार; (वाणि०) **बारदाना**; (जिसमें रखकर कोई पदार्थ तोला जाय उस) पात्रका भार।
**tare³** v.t. धड़ा निकालना; (पैकिंग^Fमें पेटी^F इत्यादिका) भार निकालना, वजन मालूम करना; (रेल०) **खाली गाड़ी^F-का वजन करना**; ~ and tret असली वजन और धड़ा निकालनेके लिए हिसाबका कायदा।
**targe** टार्ज' दे० TARGET.
**target** टार्'गिट् n. शरव्य, लक्ष्य, लक्ष्यांक, **निशाना**, चाँद; (बन्दूक^F आदिके लिए प्रायः) आयाताकार लक्ष्य; T.; गोलाकार संकुलित गिरदा, गोला; कोई वस्तु^F जिससे निशाना लगाया जाय; लक्षित परिणाम; लक्ष्य-स्वरूप व्यक्ति; (रेल^Fका) छोटा गोलाकार सिग्नल; भेड़^Fका ऊपरका धड़; (*targe*) वर्म; छोटी ढाल^F; ~date **नियत तिथि^F**;

~ practice लक्ष्य अभ्यास, टार्गेट अभ्यास, चाँदमारी$^{F}$;
~ area, ~ data, ~ frame, ~ pit, ~ signal, ~ staff, ~ store.

**targeted** –टि्ड् a. वर्मयुक्त, ढालवाला, सिपरबन्द, ढाल$^{F}$ लिये या लगाये हुए।

**targeteer** –टीअ॒र n. सवर्म, सैनिक, वर्मयुक्त सैनिक, वर्मधर, ढालधारी, ढलैत, सिपरबन्द सिपाही।

**tariff$^{1}$** टै'रिफ़् n. परियात-शुल्क, प्रशुल्क, शुल्क, तटकर, चुंगी$^{F}$, प्रशुल्क-पद्धति$^{F}$; (अर्थ०) **शुल्क-पद्धति$^{F}$**; (अर्थ०) **शुल्क दर**; प्रशुल्कसूची$^{F}$, (अर्थ०) **शुल्क-दर-सूची$^{F}$**, चुंगी-तालिका$^{F}$, शुल्कावली$^{F}$, महसूलनामा, भाव, निर्खनामा, कीमत$^{F}$ या किरायेका परवाना (*railway, refreshment-room* ~); T.; ~ reform प्रशुल्क-सुधार; ~ wall प्रशुल्क-भित्ति$^{F}$; T. युद्ध;
~ agreement, T~ Board, ~ charge, ~ commission, ~ committee, ~ concession, ~ duty, ~ negotiations, ~ price, ~ rate, ~ rulings, ~ schedule, ~ valuation, ~ value, ~ value schedule.

**tariff$^{2}$** v.t. आयात-निर्यात करोंकी सूची$^{F}$ बनाना, आयात-निर्यात कर निर्धारित करना, मूल्यका अनुमान करना, कीमत$^{F}$ आँकना, महसूल निश्चित करना।

**tarlatan** टार्'लॅटॅन् n. बारीक मलमल, तारलातन।

**tarn$^{1}$** टार्न् n. गिरिपल्वल, **गिरिताल**, छोटी पहाड़ी झील$^{F}$, पोखर, धसान।

**tarn$^{2}$** दे० TERN$^{2}$.

**tarnal** टार्'नॅल् a. & adv. मनहूस, कमबख्त; बहुत, निहायत, परले सिरेका।

**tarnation** –नॅ'शॅन् int. ⊙ धिक्कार-धिक्धिक्।

**tarnish$^{1}$** टार्'निश् n. (रसा०) कलुषितता$^{F}$, **मलिनता$^{F}$**, निष्प्रभता$^{F}$, धूमिलता$^{F}$, (रसा०) **वर्णदूषण**, (रसा०) **बदरंग**, मटमैलापन; (खनि०) खनिज पदार्थोंके तलपर निर्मित रंगोंकी झिल्ली$^{F}$, स्तरी$^{F}$।

**tarnish$^{2}$** v.t. & i. **वर्णविकृति$^{F}$ करना या होना**, कलुषित करना, विमर्षित करना, दूषित करना, निष्प्रभ करना, धूमिल करना, **मलिन करना**, मन्द करना, मटमैला करना, **बदरंग करना या होना**।

**tarnishable** –शॅबॅल् a. विमर्षणीय, निष्प्रभ हो जानेवाला, विमृष्ट हो जानेवाला, दूषित हो जानेवाला, निष्प्रभ हो जानेवाला, मटमैला हो जानेवाला।

**tarnished** –श्ट् a. (प्रा० भू०) **मलिनित**, कलुषित, कलंकित, कुख्यात (*a ~ reputation*)।

**taro** टा'रो n. कचालू।

**taroc, tarot** टै'रॉक्,टै'रो n. ७८ पत्तोंकी ताशका खेल।

**tarpan** टार्'पैन् n. तुरंग, तातारी घोड़ा।

**tarpaulin** टार्पॉ'लिन् n. रालावरण, (परि०)**तिरपाल**, चादर$^{F}$; जलरोध वस्त्र, किरमिच, विलायती टाट; मल्लाहका राल$^{F}$ चढ़ा हुआ तैलयुक्त टोप; (प्रा०) नाविक, मल्लाह।

**tarpon** टार्'पॅन् n. महाशल्की$^{F}$ (एक प्रकारकी बड़ी शिकारी मछली$^{F}$)।

**tsrradiddle** टै'रॅडिडॅल् n. अनृत-कथन, असत्य-भाषण, झूठ; गप$^{F}$।

**tarragon** टै'रॅगॅन् n. प्रनाग, कुन्दरू जैसा एक पौधा (~ *vinegar*)।

**Tarragon** a. टैरॅगो'नॅ n. नरगोना$^{F}$, अरगवानी शराब$^{F}$, स्पेनकी हल्की शराब$^{F}$।

**tarras** टै'रॅस् n. TERRACE का प्राचीन रूप।

**tarred** टार्ड a. विरालित (~ *road*)।

**tarriance** टै'रिअॅन्स् n. वास, ठहराव, टिकाव, बसेरा; प्रतीक्षा$^{F}$, प्रतीक्षण, परखना, इन्तजार; विलम्बन, कालक्षेपण, देर$^{F}$ लगाना।

**tarrier** –अॅर् n. वासी, ठहरनेवाला, टिकनेवाला; बसेरा करनेवाला; प्रतीक्षक व्यक्ति, इन्तजार करनेवाला आदमी; विलम्बी व्यक्ति, कालक्षेपी पुरुष, देर$^{F}$ लगानेवाला आदमी।

**tarry$^{1}$** –रि v. i. & t. बसना, ठहरना, टिकना, बसेरा करना; विलम्ब करना, आलस्य करना, धीमा चलना, ढील करना, देर$^{F}$ करना; अटकाना, डाल रखना; प्रतीक्षा$^{F}$ करना, परखना, इन्तजार करना; राह$^{F}$ देखना, बाट$^{F}$ ताकना, आसरा देखना।

**tarry$^{2}$** टा'रि a. विरालवत्, विराल-सदृश, अलकतरा-सदृश, अलकतराका; कज्जलद्रवीय, अराल-सम्बन्धी, राल$^{F}$ या तारकोलका, रालवाला, धूनेका, राल$^{F}$का सा (~ *liquid*)।

**tarsal$^{1}$** टार्'सॅल् n. (चि०) **पिचण्डिका$^{F}$**, **प्रपदोपास्थि$^{F}$**; (जीव०) **गुल्फिका$^{F}$**, T.।

**tarsal$^{2}$** a. गुल्फीय, (जीव०, चि०) गुल्फिका-, प्रपदोपास्थि-; पिचंडीय, कूर्चास्थीय, टखनेकी हड्डियों$^{F}$का; अन्त्यपाद-खण्डीय, कीड़ेके पैर इत्यादिके सिरेका; वर्त्मपट्टीय, पपोटेका; ~ artery (चि०) **पिचण्डिका-धमनी$^{F}$**; ~ gland (चि०) **नेत्रच्छदाशय ग्रन्थि$^{F}$**; ~ podomere **गुल्फ पादखण्ड**।

**tarsalgia** ⊙ टार्सॅ'ल्'जिअॅ n. (चि०) पिचण्डिकार्ति$^{F}$, पादपीड़ा$^{F}$, पादवेदना$^{F}$, पैरकी फटन$^{F}$।

**tarsia** टार्'सिअॅ n. लकड़ी$^{F}$में एक प्रकारकी पच्चीकारी$^{F}$का काम।

**tarsier** टार्'सिअॅर् n. कूर्चमर्कट (एक अफ्रीकी लंगूर)।

**tarsus** टार्'सॅस n. (pl. -si) (चि०) नेत्रच्छदाश्रय, पलककी उपास्थि$^{F}$; **पिचण्डिका$^{F}$**; प्रपदोपास्थि$^{F}$, कूर्चास्थि$^{F}$; (कृषि०, जीव०) गुल्फ$^{F}$, **गुल्फिका$^{F}$**; (चि०) **नेत्रच्छदाश्रय**; गुल्फिकास्थि$^{F}$, टखना या टखनेकी हड्डियाँ$^{F}$, पक्षीके पादकी जंघा$^{F}$; T.; (कृमि०) अन्त्य-पाद-खण्ड, उपान्तीय पाद-खण्ड, कीड़ेके पैर वगैरहका सिरा; वर्त्मपट्ट, पलक, पपोटा।

**tart$^{1}$** टार्ट् n. मीठा समोसा या पकौड़ा; पेस्ट्री; (ग्रा०) (विशे०) व्यभिचारिणी$^{F}$, दुश्चरित्रा युवती स्त्री$^{F}$, वेश्या$^{F}$।

**tart$^{2}$** a. शुक्त, अम्ल, तीव्र अम्ल, खट्टा, तेज, तुर्श, चरपरा; तीक्ष्ण, कटु, कठोर, कठिन, मार्मिक, तीखा, चुभनेवाला (*a ~ rejoinder*); चिड़चिड़ा, गरम-

मिजाज।

**tartan**[1] टार्'टॅन् a. & n. ऊनी (कपड़ा), चारखाना; (क्र०) स्काटलैण्डका पहाड़ी; स्काटलैण्डकी पहाड़ी (जाति^F)।

**tartan**[2] n. (भूमध्यसागरमें चलनेवाला) एकमस्तूली जहाज।

**tartaned** –ड् a. चारखाना या टारटन पहने हुए।

**tartar**[1] टार्'टॅर् n. न्यासव; दन्तशर्करा^F, दाँतोंपर जमा हुई मैल।

**Tartar**[2], **Tatar** टा'टॅर् n. तातार, तातारी, तुर्क, कॉसक; *catch a ~* शेरका मुँह चूमना, अपेक्षाकृत अधिक शक्तिशाली प्रतिद्वन्द्वीसे भिड़ना।

**Tartarean** टार्टे'अॅरि'ॲन् a. रसातल-सम्बन्धी, तरतरूसी, यमलोकसे सम्बन्धित।

**Tartarian** a. तातारी।

**tartaric, tartarous** टार्टॅ'रिक्, टार्'टॅरॅस् aa. न्यासविक, न्यासव-सम्बन्धी, न्यासवमिश्रित, टाटरी^F का (*~ acid*)।

**tartarization** –टॅराइज़े'शॅन् n. न्यासव-मिश्रण, न्यासव या टाटरी^F मिलानेकी क्रिया^F, टाटरी^F बनाने या जमानेकी क्रिया^F।

**tartarize** –टॅराइज् v. t. न्यासवमिश्रित करना, तलछट^F या टाटरी^F मिलाना, टाटरी^F बनाना या जमाना।

**tartarous** –रॅस् a. दे० TARTARIC.

**tartish** टार्'टिश् a. ईषच्छुक्त, ईषदम्ल, कुछ खट्टा; ईषत्तीक्ष्ण, ईषत्कटु, ईषत्कठोर, कुछ कठिन, कुछ मार्मिक; कुछ चिड़चिड़ा, गरममिजाज-सा।

**tartlet** टार्ट्'लिट n. छोटा मीठा समोसा।

**tartness** टार्ट्नॅस् n. शुक्तता^F, अम्लता^F, खट्टापन, खटाई^F, तेजी^F, तुर्शी^F, चरपरापन; तीक्ष्णता^F, कटुता^F, कठिनता^F, मार्मिकता^F, तीखापन; चिड़चिड़ापन, गरममिजाजी^F।

**tartrate** टार्'ट्रेट् n. न्यासव, टाटरी^F।

**Tartuf(f)e** टार्टुफ़्' n. धार्मिक पाखण्डी व्यक्ति, बगला भगत।

**Tartuf(f)ish** –'फ़िश् a. कृत्रिम, दिखावेका, तरतूफ़ी।

**Tartuf(f)ism** –फ़िज़्म् n. धार्मिक पाखण्ड, तरतूफ़ियत।

**tasimeter** टॅसि'मि'टॅर् n. तापान्तरमान, तापान्तरमापक यन्त्र, टेसीमीटर।

**task**[1] टास्क् n. कार्य, कर्म, कर्तव्य, सौंपा हुआ काम; पाठशाला^F का कार्य (*I have done my ~*); स्वेच्छया लिया हुआ कार्यभार, ठेका, धन्धा (*arduous ~*); व्रत; ~ element कृतिक टुकड़ी^F; ~ fleet कृतिक बेड़ा; ~ force ⊙ कृतिक बल, कार्य-विशेषके लिए संगठित दलकी इकाई^F या यूनिट^F; ~ group कृतिक दल; ~ unit कृतिक यूनिट; ~ wage (अर्थ०) नियत कार्य-मजदूरी^F; ~ work नियत कार्य।

**task**[2] v. t. कार्य सौंपना, कार्यभार देना, बोझ डालना, कर्मनियुक्त करना, कामपर लगाना, काम लेना, मेहनत^F लेना; *take person to ~* (भूलों^F के लिए) भर्त्सना^F करना, लानत-मलामत^F करना।

**tasker** –'कॅर n. = TASKMASTER.

**taskmaster** –क्'मा'स्टर् n. स्वामी, मालिक, काम लेनेवाला।

**taslet** टैस्'लिट् n. लघूरुत्राण, क्षुद्र जंघा-कवच, छोटा जाँघ^F का बख्तर।

**tass** टैस् a. लघु मद्य-चषक, छोटा शराब^F का प्याला।

**tasse** टैस्' n. ऊरुत्राण, जंघा-कवच, जाँघ^F का बख्तर।

**tassel**[1] टै'सॅल् n. प्रगुच्छ, गुच्छ, फुँदना, झब्बा; लटकन^F, झालर^F; (कृषि०) बल्लर, पौधोंका शीर्षभाग, पुंकेसर, पुष्पस्तवक; (पुस्तक-चिह्नवत् प्रयुक्त) फीता;
~ fin, ~ flower, ~ grass.

**tassel**[2] v. t. फुँदना लगाना, झालर^F लगाना; गुच्छे बनाना; पौधोंका शिरश्छेदन करना।

**tasselled** –ड् a. प्रगुच्छित, गुच्छित, फुँदनेदार, झालरदार; स्तबकित, पुष्पस्तबकित, फूलके गुच्छेवाला; फीतेदार।

**tastable** टेस्'टॅबॅल a. आस्वादनीय, सुस्वादु, स्वादिष्ठ, स्वादवाला, जायकेदार, मजेदार।

**taste**[1]* –ट्' n. आस्वाद, सुस्वादुता^F, (चि०, कृषि०, जीव०) स्वाद*, रस, जायका, मजा (*~ receptor*); अनुभूति-बोध; (क्व०) आस्वादक्रिया^F, आस्वादन, चखनेकी क्रिया^F; अभिरुचि^F, प्रवृत्ति^F, (अर्थ०) रुचि^F, शील, (अर्थ०) पसन्द^F, शौक, रुझान^F (*no ~ for drawing*); सूक्ष्मदर्शिता^F; सुरुचिपूर्ण कलाकृति^F;
~ bud ~ cell, ~ hairlet, ~ organs, ~ pore ~ receptor, ~ tetrahedron.

**taste**[2] v. t. & i. आस्वाद लेना, स्वाद लेना, चखना, मजा चखना (*~ this cheese*); रसानुभूति^F करना, स्वादानुभव करना, आनन्द देना, लुत्फ़ उठाना, मजा उठाना, बरदाश्त^F करना (*cannot ~ a joke against himself*); अनुभव करना अनुभूति^F करना, मालूम करना, आजमाना।

**tasteable** –टॅबॅल् a. = TASTABLE.

**tasteful** –'फुल a. सुरुचिसम्पन्न, सुरुचिपूर्ण, रुचिकर; रोचक; सुस्वादु; सुरस, सरस, स्वादिष्ठ; मनचाहा, दिलपसन्द, मीठा, मजेदार।

**tastefulness** –निॅस् n. सुरुचिसम्पन्नता^F, सुरुचिपूर्णता^F, रुचिकरता^F, रोचकता^F; स्वादिष्ठता^F, सुस्वादुता^F, स्वाद, स्वादीपन, मजा।

**tasteless** –'लिॅस् a. स्वादविहीन, स्वादरहित, नीरस, विरस, रसहीन, बेमजा, सीठा, फीका; रुचिबोधमें शारीरिक रूपसे असमर्थ; कलात्मक अभिरुचिरहित; कुरुचियुक्त, सुरुचिहीन, अप्रीतिकर, नापसन्द; जंगली।

**tastelessness** –निॅस् n. स्वादविहीनता^F, स्वादराहित्य, नीरसता^F, विरसता^F; कलात्मक अभिरुचि-राहित्य; कुरुचियुक्तता^F, सुरुचिहीनता^F, अप्रीतिकरता^F, नापसन्दगी^F।

**taster** –टॅर् n. स्वाद लेनेवाला, आनन्द लेनेवाला;

(चाय^F इत्यादिका स्वाद लेनेके लिए नियुक्त) चाखा; (प्रकाशकके यहाँ) पाण्डुलिपि-पाठक, सम्पादक।

**tasty** –टि a. (बोल०) स्वादपूर्ण, सुस्वादु, स्वादिष्ठ, रुचिकर, मजेदार, स्वादवाला; (अब ग्रा०; वस्त्र, सज्जा^F आदि सम्बन्धी) सुरुचि-सम्पन्न, प्रीतिकर।

**tat**[1], **tattoo** टैट्, टैटू nn. टट्टू।

**tat**[2] n. टाट, बोरी^F।

**tat**[3] v. i. & t. झालर^F गूँथना, कसीदेका काम करना।

**ta-ta** टैटा' int. (बिदाई^F के समय अंग्रेजी नमस्कार) टा-टा!, विदा^F।

**Tatar** टा'टॅर् दे० TARTAR[2].

**Tate Gallery** टेट्'गै'लॅरि n. टेट गैलरी^F (लन्दनकी एक चित्रशाला^F)।

**tatter**[1] टै'टॅर् n. (प्रायः pl.) चीवर, चिथड़ा, पुर्जा, धज्जी^F, चिरकुट, टुकड़ा; खस्ताहाल, चिथड़े-लगा या फटीचर व्यक्ति।

**tatter**[2] v. t. चिथड़ा करना, पुर्जा करना, धज्जी^F उड़ाना, टुकड़ा करना।

**tatterdemalion** –डि मै'लिअॅन् n. चिथड़ेदार व्यक्ति, धज्जीदार आदमी, चिरकुटिया व्यक्ति, गुदड़िया व्यक्ति, चिथड़े-लगा व्यक्ति, फटेहाल आदमी, गूदड़।

**tattered, tattery** टै'टॅर्ड, टै'टॅरि aa. जीर्ण, जर्जरित, फटा हुआ, फटा पुराना, चिथड़े-चिथड़े।

**tatting** टै'टिंग् n. झालर^F गूँथनेका काम, गूँथना, कसीदे-का काम।

**tattle**[1] टै'टॅल् n. वक-वक^F, बकवाद^F, गप-शप^F, बड़-बड़ाहट^F, वकझक^F, वकवास^F, वाही-तवाही बातें^F; ~ *tale* (दर्श०) पिशुन।

**tattle**[2] v.i. & t. बकबकाना, बड़बड़ाना, बकवाद^F करना, लुतरापन करना, बेसमझे कोई बात^F कह डालना।

**tattler** –लॅर् n. बातूनी, बड़बड़िया, बक्की, बक-बक^F करनेवाला, गप्पी, लुतरा; टिटिहरी पक्षी।

**tattling**[1] –लिंग् n. आख्यान-कथन, गल्प-कथन, कहानी^F कहना; वाणी-स्खलन, तुतलाना, हकलाना।

**tattling**[2] a. प्रलापी, बकवादी; तुतलानेवाला।

**tattoo**[1] टॅटू' n. (सेना^F में) दस बजे रात^F का बिगुल, गजर; *beat the devil's* ~ फूहड़पनसे ढोल बजाना।

**tattoo**[2] v. i. (मेज^F इत्यादिपर अँगुलियों^F से) खटखटाना, तबला-सा बजाना।

**tattoo**[3] n. त्वचोत्कीर्णन, गुदना, गोदा (~ *mark*)।

**tattoo**[4] v.t. त्वचोत्कीर्णन करना, गुदना करना, गोदना, गोदा लगाना।

**tattoo**[5] टॅटू n. टट्टू।

**tatty**[1] टै'टि n. टट्टी^F, टाटर^F, टटिया^F।

**tatty**[2] a. उलझा हुआ।

**tau** टॉ', टाउ' n. यूनानी भाषा^F का अक्षर (T, T) = t; एतदाकृति मछलियाँ^F; (गुण०) T की आकृतिवाली वस्तुएँ^F (~ *cross*)।

**taught** टॉट्' a. अध्यापित, पढ़ाया गया, सिखाया हुआ।

**taungya** टांगिआँ n. वनकृषि^F, जंगलकी खेती^F (~ *method*)।

**taunt**[1] टॉन्ट् n. उपालम्भ, अधिक्षेप; कटाक्ष, उलाहना, अवज्ञा^F, व्यंग्य, भर्त्सना^F, निन्दा^F, ताना, मलामत^F (*endured the ~s of his neighbours*)।

**taunt**[2] v. t. उपालम्भ करना, उलाहना देना, अवज्ञा^F करना, व्यंग्य करना, भर्त्सना^F करना, निन्दा^F करना, कटाक्ष करना, ताना मारना; मलामत^F करना, चुभती बात^F करना।

**taunt**[3] a. (नौवि०, जहाजका मस्तूल) उच्च, दीर्घ, लम्बा, ऊँचा, बुलन्द।

**taunter** –'टॅर् n. उपालम्भयिता, अवज्ञाता, व्यंग्यकर्ता, ब्यंग्यकार, उलहना^F देनेवाला; भर्त्सक, निन्दक व्यक्ति, कटाक्षकर्ता, ताना मारनेवाला, बुरा-भला कहनेवाला।

**taunting** –टिंग् a. सोपालम्भ।

**taupe** टाउप n. निपीत, धूसर वर्ण, भूरा रंग।

**taupie** –पी, –पाइ n. = TAWPIE.

**tauriform** टॉ'रिफ़ॉर्म a. वृषभाकृति, वृषभाकार, बैल-सदृश, बैल जैसा।

**taurine** –राइन् a. वृषी, वृषभीय, वृषभ-विषयक, बैलका।

**taurobolium** ⊙ टॉरॅबो'लिअॅम् n. (इति०) रक्त-वपरितस्मा।

**taurodontism** ⊙ टॉ'रॅडॉन्टिज़्म् n. (इति०) वृषभ-दन्तिता^F, टोरोडान्टता^F।

**tauromachy** –रॉ'मॅकि n. वृषभ-संगर, वृषभ-संग्राम, वृषभयुद्ध, वृषभ-द्वन्द्व, बैलोंकी लड़ाई^F।

**Taurus** –'रॅस् n. वृषभ, बैल; वृष, वृष राशि^F या नक्षत्र, T.।

**taut** –टॉट' a. (नौवि०, रज्जु-सम्बन्धी) अशिथिल, कसा हुआ, तना हुआ, कड़ा, खिंचा हुआ; दृढ़, मजबूत, तगड़ा; रक्षित, सुरक्षित।

**tauted** ⊙ –'टिड् a. = TATTY[2].

**tauten** टॉ'टॅन् v.t. & i. सुगठित करना या होना, तानना, कसना, तनना, दृढ़ करना या होना; मजबूत करना, तगड़ा बनाना या होना; रक्षित करना, सुरक्षित करना, बचाकर रखना, सम्हालना।

**tautness** टॉट्'निॅस् n. अशिथिलता^F, दृढ़ता^F, तनावट^F; सुव्यवस्थितता^F, सुप्रबन्ध, सुनियोजन, अच्छी दशा^F, चालू हालत^F।

**tauto-** पुनः-, पुनरुक्ति- (~ *chronism*, ~*chronous*, ~ *logy*, ~*phony*); तदेव (~ *syllabic*); प्रावर्त्त- (~ *mer* प्रावर्तिता^F, ~ *meric* प्रावर्तिक, ~*merism* प्रावर्तना^F)।

**tautochronous** टॉटॉ'क्रॅनॅस् a. (ग०) एककालिक; वर्णावृत्तिपूर्ण, फिर-फिर उसी रंगका।

**tautologic, -al** टॉटॅलॉ'जिक्, -अॅल् aa. पुनरुक्त; द्विरुक्तिरूप, पुनरुक्ति-सम्बन्धी; समानार्थक (~ *definition*), रूपान्तरीय, अनुवाद-विषयक।

**tautologism** –टॉ'लॅजिज़्म् n. द्विरुक्तिप्रयोग, पुनरुक्त वाक्य।

**tautologist** –लजिस्ट् n. द्विरुक्तभाषी, पुनरुक्तिकर्ता,

रूपान्तरकार, अनुवाद ।

**tautologize** –लॅगाइज़् v. i. द्विरुक्ति^F करना, पुनरुक्ति^F करना, रूपान्तर करना, अनुवाद करना ।

**tautologous** –गॅस् a. = TAUTOLOGICAL.

**tautology** –लॅजि n. द्विरुक्ति^F, पुनरुक्ति^F, रूपान्तर, अनुलाप, अनुवाद, एक बात^Fका दूसरे शब्दोंमें दुबारा कथन (*arrived one after the other in succession* में) ।

**tautomerism** टॉटॉ'मॅरिज़्म् n. (रसा०) चलावयवता^F, चलसाम्यावयवता^F ।

**tautophony** –'फ़ॅनि n. ध्वनिद्विरुक्ति^F, ध्वन्यभ्यास ।

**tautosyllabic** ⊙ टॉटॅसिलै'बिक् a. तदक्षर-विषयक, तदक्षर-सम्बन्धी, उसी अक्षरका ।

**tavern** टै'वॅन् n. पान्थशाला^F, पथिकाश्रम, (सार्वजनिक) मद्यशाला^F, मदिरालय, शराबखाना, कलवरिया, कलालकी दुकान^F, ~ keeper कलाल ।

**taw¹** टॉ' n. अण्टा, गोली^F, गोलियों^Fका खेल, बिलियर्डका खेल; (अण्टे या बिलियर्डके खेलमें) सीमारेखा^F, पाला; एक संगमरमर; सफेद चमड़ा, चाबुक, तस्मा ।

**taw²** v.t. चर्मशोधन करना, चमड़ा कमाना ।

**tawdriness** टॉड्रिनिॅस् n. कुरुचिपूर्ण सज्जा^F, विकृतरुचि सज्जा^F, भद्दी सजावट^F; भोंडापन, भद्दापन, फूहड़पन, बेढंगापन ।

**tawdry¹** –ड्रि n. अतिप्रदर्शनपूर्ण वेश-भूषा^F, विकृतरुचि सज्जा^F, अत्यलंकृत रूप, भद्दा लिबास ।

**tawdry²** a. प्रदर्शनपूर्ण, बहिरुज्ज्वल, कुरुचिपूर्ण, विकृतरुचि, भड़कीला और भोंडा, भद्दा, बेढंगा ।

**tawer** टॉअॅर् n. चर्मशोधक, खटिक, चमड़ा कमानेवाला ।

**tawery** –रि n. चर्मशोध-गृह, वह कारखाना जहाँ शल्कि या कस्सेके विना चमड़ा पकाया जाय ।

**tawniness** टॉ'निनिॅस् n. पिंगता^F, पिंगलता^F, कपिशता^F, पीलापन, खाकीपन ।

**tawny** –नि a. पिंग, पिंगल, कपिश, कद्रु, कडार, अवरक्तपीत, गेहुँवा, चम्पई, खाकी, भूरा ।

**tawpie, -py** टॉ'पि, -पि a. & n. विचारहीन (बालिका^F), मूढ़ (बालिका^F), मूर्ख (छोकरी^F), बेवकूफ (लड़की^F) ।

**taws(e)** टॉज़्(ज़्) n. (स्काटलैण्डके विद्यार्थियोंपर प्रयुक्त चमड़ेकी) पटकन, कोड़ा, चाबुक ।

**tax¹*** टैक्स्' n. भाटक, (अर्थ०) **कर***, भाड़ा, महसूल, लगान*, **टैक्स**; दायित्व, अत्यधिक भार, अत्यधिक श्रम; अत्यधिक माँग^F, calling ~ जीविका-कर; capitation ~ प्रतिव्यक्ति कर; sales ~ बिक्री-कर; ~-collector, -gatherer **कर-समाहर्ता**, कर-संग्राहकाधिकारी, वसूलदार; ~-farmer कर-प्रसंवेदक (सरकार^Fसे किन्हीं करोंके संग्रहका ठीका लेनेवाला व्यक्ति); ~-free अकर, **करमुक्त** (~ *free goods*); ~ payer करद, करदाता;

~ administration, ~ avoidance, ~ base, ~-bought, ~-burden, ~ capitalization, ~-collecting, ~ collection, ~ consciousness, ~ corporation, ~ credit, ~ delinquency, ~ evader, ~ evasion, ~-exempt, ~ exemption, ~-gathering, ~ holiday, ~ inspector, ~ jurisdiction, ~-laden, ~ legislation, ~ leviable, ~-limit, ~ man, ~ officer, ~ offset, ~-paid, ~ payable, ~ payer, ~ rate, ~-revenue, ~-ridden, ~ roll, ~ sale, ~ superintendent, ~-supported, ~-system, ~ title, ~ token.

**tax²** v.t. राजस्व लगाना; कर लगाना, शुल्क लगाना, महसूल लगाना, टैक्स बाँधना; (कर लगानेके लिए) व्यक्तिका नाम दर्ज करना; माँग^F करना, भार डालना, बोझ डालना, अधिक जोर डालना; (परीक्षा^F या निरीक्षा^F के बाद) स्वीकृत या अस्वीकृत करना, अभ्यनुज्ञा^F देना अथवा अमान्य करना; (*with* के साथ) आरोप लगाना, दोष लगाना; ~ *memory* स्मरण करना ।

**taxability, taxableness** –सॅबि'लिटि, –निॅस् nn. कराधेयता^F, करदेयता^F, करयोग्यता^F ।

**taxable** –'सॅबॅल् a. आरोप्य, (का०, अर्थ०) **कराधेय, करदेय, करयोग्य**, कराधीन;

~ capacity, ~ income, ~ inhabitant, ~ profits, ~ property, ~quantum, ~ territory, ~ value.

**taxation** –से'शॅन् (का०, अर्थ०) **कराधान, करारोपण**, करस्थापन, करनिर्धारण, लगानबन्दी^F; कर लगाना, टैक्स लगाना;

~ authority, ~ officer, ~ policy.

**taxer** –'सॅर् n. भाटकग्रहीता, भाड़ा लेनेवाला, महसूल लेनेवाला; करग्रहीता, कराधाता, कर लगानेवाला, कर लेनेवाला, शुल्क लेनेवाला, टैक्स लेनेवाला ।

**taxi¹** –सि n. (~ *car* भी) भाटकयान, भाड़ेकी मोटरगाड़ी^F, टैक्सी^F;

~ auto, ~ bus, ~ cab, ~man, ~plane, ~ track.

**taxi²** v. i. & t. टैक्सी^Fमें जाना या ले जाना; (वैमा०, वायुयान या वायुयान-चालकका उड़नेसे पूर्व या पश्चात्) पानी या जमीन^Fपर दौड़ना, मोटरगाड़ी^Fकी तरह चलना ।

**taxidermal, taxidermic** टैक्सिडर'मॅल्, –मिक् aa. चर्मसंस्कारीय, चर्मपूरण-सम्बन्धी, प्राणिपूरण-कला-सम्बन्धी (पशुओंकी खाल^Fमें भुस इत्यादि भरकर उसे सजीववत् बनानेकी कला^Fसे सम्बन्धित) ।

**taxidermist** –'सिडर्मिस्ट् n. चर्मसंस्कर्ता, चर्मपूरक, चर्मप्रसाधक, (पशुओंकी खाल^Fमें भुस इत्यादि भरकर उसे सजीव-सा बनानेवाला कारीगर) ।

**taxidermy** –मि n. चर्मसंस्कार, चर्मपूरण, प्राणिपूरण ।

**taximeter** टैक्सि'मि'टॅर् n. भाटकयानमापक, टैक्सीमीटर ।

**taxin** टैक्'सिन् n. (रसा०) तालीशरस ।

**taxing** टैक्'सिंग् १. n. कराधान, कर लगाना, टैक्स निर्धारित करना; (परि०) **टैक्सी करना**; २. a. भाररूप, बोझ-सा; अमान्य ।

**taxis** टैक्'सिस् n. (चि०) **संकर्षण**; (शिक्षा०) **अभिवर्त**, अभिवर्तन; अंश-प्रतिष्ठापन; (वन०) **अनुचलन**; (प्राणि-वि०) वर्गीकरण ।

**taxless** टैक्स्'लिस् a. अकर, करमुक्त, राजस्वमुक्त, गैर-दस्त, बिना टैक्सका ।

**taxon** ⊙ टैक्'सॅन् n. (वन०) **वर्गक**, T. ।

**taxonomic, -al** टैक्सॅनॉ'मिक्, -ॲल् aa. वर्गीकरणात्मक, वर्गीकरणीय, वर्गीकरण-विषयक, विभाजन-सम्बन्धी ।

**taxonomist** —सॉ'नॅमिस्ट n. वर्गीकरणशास्त्री, वर्गीकरण-वैज्ञानिक, विभाजन-विचार्थी ।

**taxonomy** —मि n. (वनस्पतियों और प्राणियोंका) वर्गीकरण-शास्त्र, (वन०, जीव०) **वर्गीकरण-विज्ञान**, विभाजन-विद्या^F, (जीव०) **वर्गीकरण तत्त्व**, वर्गीकरण-विचार, (वन०) **वर्गीकरण** ।

**tazza** टाट्'सॅ n. पेंदेदार तश्तरी^F या फूलदान ।

**taygeta** n. (ज्यौ०) **तेगेता, पंचमकवृष** ।

**T.B.** Tariff Board; Torpedo Boat; Tuberculosis.

**T.B.A.** Testing Bureau Assistant.

**T.B.D.** Torpedo-Boat Destroyer.

**T.C.** Textile Commissioner; Ticket Collector; Touring Club; Training Centre; Transfer Certificate; Trusteeship Council.

**tc.** tierce.

**T.C.A.** Application for Trade Certificate.

**T.C.A. Programme** Technical Co-operation Administration Programme.

**TCB marking** Textile Control Board marking.

**T.C.D.** Trinity College, Dublin.

**tcheka** चेकॉ n. (प्रतिक्रान्तिकारी शक्तियोंके विरुद्ध रूसमें, १९१७ में स्थापित) गुप्त आरक्षक, खुफिया पुलिस^F ।

**tchick** चिक्' n. & v. i. टट्-टट् (करना) ।

**T.Cl.** Trading Clerk.

**T.C.M.** Technical Cooperation Mission.

**T.Cor.** Train Controller.

**T.C.P.** Training Centre Police.

**t.c.p.** trichlorophenyl methyliodosalicyl (proprietary germicide, cf. D.D.T).

**T.D.** Telegraph Department; Territorial Decoration; Tour Diary.

**T.D.R.** Treasury Deposit Receipt.

**T.E.** Tractor Engineer; Transfer Entry; Tele-communication Engineer.

**Te** Tellurium.

**te** ट, स n. स (सप्तम स्वर) ।

**tea** टी' १. n. (वन०, कृषि०) **चाय^F**, चाय^Fका पौधा, चाय^Fकी पत्तियाँ^F; चाय^Fकी पत्तियों^Fका क्वाथ या सत्त्व; (चाय^Fकी तरहके) अन्य पौधोंका सत्त्व या जोशाँदा; शाम^F-की चाय^F; २. v. i. & t. चाय^F पीना (*we ~ at 4 o' clock*); चाय^F देना; black, green, ~ काली (भारतीय), हरी (चीनी), चाय^F; ~-cake चाय^Fके साथ खानेमें प्रयुक्त केक; ~-cloth चाय^Fका मेजपोश, चाय^F-की प्यालियाँ^F पोंछनेका कपड़ा; ~-fight (बोल०) चाय^F-की दावत^F; ~-garden चाय^F पिलानेका बगीचा; ~-kettle ⊙ केतली^F, पतीली^F; ~-party **चायपार्टी^F**, चायपान, चाय^Fकी दावत^F; ~pot चायदानी^F; ~-rose चाय^Fकी तरह सुगन्धयुक्त गुलाबकी कुछ जातियाँ^F; ~-service, जाय^F पिलानेका सामान; ~-set चाय^Fका सेट; *storm in a ~-cup* भीतरी गड़बड़^F;

~ bug, ~ cart, ~-chest, ~-coloured, ~-cosy, ~-cup, ~-dealer, ~-gown, ~ green, ~-house, ~ leaf, ~ party, ~ plantation, ~ room, ~ seeds, ~ shop, ~-spoon, ~-spoonful, ~-stall, ~-table, ~time, ~-tray.

**teach** टीच् v.t. & i. (*taught*) अध्यापन करना, शिक्षा^F प्रदान करना, पढ़ाना, सिखाना, सुझाना, बताना (*misfortune has taught him to be patient*); अध्यापक बनना, शिक्षक होना; व्याख्या^F करना, स्पष्ट करना, मस्तिष्कमें बिठाना ।

**teachability, teachableness** —चॅबि'लिटि, —'नॅस् nn. अध्यापनीयता^F, शिक्षणीयता^F, प्रशिक्षणीयता^F, पाठनीयता^F ।

**teachable** —'चॅबॅल् a. अध्यापनीय, शिक्षणीय, प्रशिक्षणीय, पाठनीय, सिखाने योग्य ।

**teacher** —चॅर् n. (शिक्षा०) **अध्यापक**, प्राध्यापक, मुख्याध्यापक, शालाध्यापक, शिक्षक, गुरु, व्याख्याता, अवबोधक;

~ association, ~-centered, ~ council, ~ federation.

**teachership** —शिप् n. अध्यापकपद, शिक्षकपद, गुरुत्व ।

**teaching*** —चिंग् n. अध्यापन, प्राध्यापन, **शिक्षण*** अवबोधन, सिखाई^F; उपदेश, शिक्षा^F, पट्टी^F, सीख^F;

~ aids, ~ combination, ~ devices, ~ load, ~ method, ~ practice, ~ procedure, ~ process, ~ staff, ~ success, ~ technique, ~ unit, ~ work.

**teaey** ⊙ टी'इ a. चायवत्, चाय-सदृश, चाय-जैसा ।

**Teague** टीग' n. (निन्दात्मक) आयरलैण्डी ।

**teak** टीक्' n. अर्ण, अर्णकाष्ठ, **सागौन**, सागौनकी लकड़ी^F, साल; T.;

~ brown, ~ overwood, ~ plantation, ~ plantation technique, ~ regeneration, ~stumps, ~wood, ~wood plane table.

**teal** टील्' n. (pl. वही) जलकुक्कुटी^F, पनमुर्गी^F, मुर्गाबी^F ।

**team**[1] टीम्' n. युग्म, नियुत, जोत, जोड़ी^F, (क्रीड़ा०) दल, टीम^F; पशुसमूह; वृन्द, झुण्ड, टोली^F; झोल^F, डार^F; दल, वर्ग, समूह;

~ approach, ~ exercise, ~ spirit, ~ work.

**team**[2] v.t. (घोड़ों इत्यादिको) एक साथ जोड़ना; ठीकेपर उठाना; ~-work सम्मिलित कार्य; ~ *up*⊙ सेना^F में शामिल होना ।

**teaming** –'मिंग् n. ठीकेपर देनेकी क्रिया^F ।

**teamster** टीम्'स्टॅर् n. युग्मसारथि, जोड़ी हाँकनेवाला, जोतवान ।

**teamwise** –'वाइज़् adv. युग्मानुसार, पंक्तिवत्, जोड़ी-जोड़ी; दलबद्ध, टीम^F के हिसाबसे ।

**teapoy** टी'पाएँ n. त्रिपाद, त्रिपादी^F, तिपाई^F ।

**tear**[1] टीअॅर् n. नयनजल, अश्रु, आँसू; अश्रुवत् कोई द्रव, बूँद^F, कतरा; गोंद या रालके कड़े बूँद;

~-affected, ~-bright; ~-damped, ~-dewed, ~-dimmed, ~-duct, ~ ~-falling, ~-gas, ~-gland, ~-imaged, ~-kissed, ~-moist, ~-mourned, ~-plagued, ~-shaped, ~stained, ~-wet, ~-worn.

**tear**[2] टेअॅर्' n. विदर, भिदा, चीरा, खोंच, खोंचा; ~ fault (प्रा० भू०) तिर्यक् भ्रंश ।

**tear**[3] v.t. & i. (*tore*, *torn*) विदारित करना, चीरना, फाड़ना, चाक करना, चिथड़े-चिथड़े करना, अलग-अलग करना (*has torn his coat*); चीरा लगाना, खोंचा लगाना; (शा० एवं ला०) नोच डालना, खसोट डालना, छीन लेना, उखाड़ डालना (~ one's *hair*); विदीर्ण होना, फटना; सवेग दौड़ना, झपटना, तेजी^F से चलना, लपकते हुए जाना; झल्लाना, झुँझलाना ।

**tearer** –'रॅर् n. विदारयिता, चीरनेवाला, फाड़नेवाला, चाक करनेवाला, चिथड़े करनेवाला ।

**tearful** टीअॅर्'फ़ुल् a. अश्रुपूरित, अश्रुपूर्ण, साश्रु, डबडबाता हुआ, पुरनम, आँसूसे भरा हुआ; शोकपूर्ण, करुण, कारुणिक, दुःखपूर्ण, शोकावह ।

**tearfulness** –निॅस् n. अश्रुसिक्तता^F, आँसू आना; शोकप्रदता^F, दुःखपूर्णता^F ।

**tearing** टेअॅ'रिंग् १. n. पाटन, विभेदन, दारण, चीरना, फाड़ना; २. a. विभेदी, दारण करनेवाला, चीरनेवाला, फाड़नेवाला (क्रियागत अर्थोंमें); उग्र, क्षिप्र, घोर, प्रबल, वेगवान् (~ *pace*, *rage*) ।

**tearless** टीअॅर्'लिॅस् a. निरश्रु, अश्रुविहीन, बेआँसू, बेअश्क ।

**teary**– –'अॅरि a. = TEARFUL.

**tease**[1] टीज़् n. बदमाश आदमी, दिल्लगीबाज, शरारती ।

**tease**[2] v.t. चिढ़ाना, छेड़ना, सताना, दिक करना, तंग करना, हैरान करना; अनुनय-विनय^F करना, पीछे पड़ जाना, जान खाना, सिरपर सवार हो जाना; तूमना, खुरचना, साफ करना, धुनकना; (वस्त्रों इत्यादिका) रोआँ उठाना, रेशे निकालना; सुलझाना, कंघी^F करना; (चि०) ऊतकका रेशा-रेशामें विभक्त करना ।

**teasel**[1], **-zel**[1], **-zle**[1] टी'ज़ॅल्, -ज़ॅल्, -ज़ॅल् nn. विलायती गोखरू; विलायती गोखरूका गुच्छा; कपड़ेपर रोएँ उठानेकी मशीन^F ।

**teasel**[2], **-zel**[2], **-zle**[2] vv.t. (विलायती गोखरूसे) कपड़ेपर रोएँ उठाना ।

**teaseler** –लॅर् n. वस्त्र-रोमक यन्त्र, वस्त्र-लोमक यन्त्र, कपड़ेपर रोएँ उठानेकी मशीन ।

**teaser** टी'ज़ॅर् n. चिढ़ानेवाला, छेड़नेवाला, सतानेवाला, दिक करनेवाला, हैरान करनेवाला, शरारती, दिल्लगीबाज; (बोल०) कठिन समस्या^F, दुष्कर कार्य, दुःसाध्य वस्तु^F, पेचीदा काम, कड़ा मामला ।

**teat** टीट्' n. चूचुक, स्तनाग्र, स्तनरन्ध्र, (कृषि०) थनरन्ध्र, ढेंपुनी^F, (पशुओंका) थन, चूचू (~*s*) (श० र० शा०, कृषि०) थन (*bougies*) ।

**teated** –'टिड् a. (चि०) स्तनयुक्त, चूचुक-युक्त, स्तनाग्रवाला, थनका ।

**teatlike** –ट्'लाइक् a. चूचुकवत्, स्तनवृत्त-सदृश, स्तनाग्र-सदृश; थनका-सा ।

**tec** टे'क्' n. गुप्तचर ।

**tech.** technical; technology.

**technic** टे'क्'निक् a. & n. पारिभाषिक (शब्द, रीतियाँ^F, विवरण इत्यादि); (चि०) तान्त्रिक; औद्योगिक, शिल्पिक, शिल्पीय, तकनीकी ।

**technical** –कॅल् a. प्राविधिक, तकनीकी; परिभाषित; पारिभाषिक, शास्त्रीय (~*words*); प्रावैधिक, विधि-विषयक; (रसा०) प्रक्रियात्मक, क्रियात्मक; प्रौद्योगिक, औद्योगिक, व्यावसायिक, शिल्पी, शिल्पीय, शिल्प-, शिल्पविद्यासम्बन्धी, (~ *education*); शिल्प-सम्बन्धी; पारिभाषिक; तान्त्रिक;

~ advice, ~ aid, ~ approval, ~ assistance, ~ assistant, ~ block, ~ branch, ~ control, ~ course, ~ data, ~ development, ~ directorate, ~ equipment, ~ expert, ~ handling, ~ information, ~ installation, ~ instruction, ~ knowledge, ~ library, ~ meaning, ~ objection, ~ officer, ~ process, ~ publication, ~ qualifications, ~ sanction, ~ school, ~ section, ~ service, ~ skill, ~ specification, ~ standard, ~ store, ~ storeman, ~ terminology, ~ training, ~ vocabulary.

**technicalism** –लिज़्म् n. प्राविधिक शैली^F, प्रावैधिक शैली^F, शास्त्रीय रीति^F, तकनीकी ढंग; पारिभाषिकता^F; प्रौद्योगिकता^F, औद्योगिकता^F, व्यावसायिकता^F ।

**technicality, technicalness** –कै'लिटि, –निॅस् nn. कलाविज्ञता^F, कलानिपुणता^F, कलाकारिता^F, कलात्मक विशिष्टता^F, कलासम्मतता^F; पारिभाषिकता^F,

शास्त्रीयता^F; (चि०) प्राविधिकता^F, प्रविधि^F, रीति^F, कार्य-पद्धति^F; सूक्ष्मता^F, बारीकी^F।

**technician, technicist** –नि'श्न्, –निसिस्ट् nn. प्रविधिज्ञ, प्रविधिविद्, तकनीकी, शिल्पी, तन्त्रज्ञ, शिल्पज्ञ, कलानिपुण व्यक्ति, मिस्तरी।

**technicolor** टे'क्'निकलॅर् n. चलचित्रको रंगीन बनानेकी विधि^F।

**technics** टे'क्'निक्स् n. शिल्पविज्ञान।

**technique** टे'क्नीक्' n. प्रविधि^F, (रसा०, कृषि०) प्रक्रिया, शिल्पविधि^F, तन्त्र, पद्धति^F, रीति^F, शैली^F, क्रियाशैली^F, कार्यपद्धति^F, रचनाप्रणाली^F, शिल्पकौशल, तकनीक; शिल्प, शिल्पपटुता^F, यन्त्रचातुर्य, कलापटुता^F।

**technocracy** –नॉ'क्रॅसि n. प्रोद्योगतन्त्र, उद्योगतन्त्र, व्यावसायिक शासन (वह सरकार^F जिसमें औद्योगिक उत्पादनको महत्ता^F दी जाती है)।

**technocrat**–नॅक्रैट् n. प्रोद्योगतन्त्रवादी, उद्योगतन्त्रवादी, व्यावसायिक शासन-समर्थक।

**technocratic** –टिक् a. प्रोद्योगतान्त्रिक, उद्योगतन्त्रीय, उद्योगतन्त्र-विषयक, व्यावसायिक शासन-सम्बन्धी।

**technography**–नॉ'ग्रॅफि n. औद्योगिकी^F, प्रौद्योगिकी^F, उद्योगविज्ञान, प्रौद्योग-शास्त्र, व्यवसाय-विद्या^F।

**technological** –नॅलॉ'जिकॅल् a. प्रौद्योगिक, प्रोद्योगि-कीय, प्राविधिक, प्रोद्योग-, शिल्पशास्त्र-विषयक, शिल्पविज्ञान-सम्बन्धी, शिल्पीय (~ *laboratory*)।

**technologist** –नॉ'लॅजिस्ट् n. प्रोद्योगविज्ञ, उद्योगविज्ञ, औद्योगिकीविज्ञ, शिल्पवैज्ञानिक, शिल्पशास्त्री, (कृषि०) प्रक्रिया विशेषज्ञ, शिल्पज्ञ; टेक्नोलॅजीविज्ञ।

**technology** –जि n. प्रौद्योगिकी^F, (कृषि०) प्रक्रिया-विज्ञान, शिल्प, शिल्पशास्त्री, शिल्पविज्ञान; शिल्प-विद्या^F, प्रविधि-विज्ञान; उद्योगविज्ञान, प्रोद्योग, उद्योगविद्या^F, T.।

**technonomy** –नॅमि n. औद्योगिकी^F, उद्योग-विज्ञान, व्यवसायशास्त्र; औद्योगिकी-प्रयोग, उद्योग-विज्ञान-प्रयोग, व्यवसायशास्त्र-निरूपण।

**techy** टे'''चि a. दे० TETCHY.

**tecnology** टे'क्नॉ'लॅजि n. बाल्य-विज्ञान, शिशु-विज्ञान, बाल-शास्त्र, शिशु-विद्या^F, बाल-विद्या^F।

**tecoma** n. घटपुष्प।

**tectiform** ⊙ टे'क्'टिफ़ॉर्म् a. (इति०) तम्बूरूप।

**tectology** टे'क्टॉ'लॅजि n. (चि०) रचनात्मकरूप विज्ञान, रूपरचनाविज्ञान, रचनाविज्ञान।

**tectonic**–निक् a. (प्रा०भू०) विवर्तनिक, निर्माणात्मक, निर्माण-विषयक, रचनासम्बन्धी, तक्षणी; ~ earthquake, ~ forces, ~ process.

**tectonics** –क्स् n. (pl.) (भूग०) रचिति^F, संरचनान्त-रिकी^F, निर्माणिकी^F, निर्माण, रचनाशास्त्र।

**tectorial** टे'क्टॉ'रिॲल् a. आच्छादी, आवरणकारी, ढकनेवाला, आच्छादक, ~ membrane (चि०) आच्छादक कला^F, छादक कला^F; (शिक्षा०) प्रान्तस्था^F झिल्ली^F।

**tectorium** –ॲम् n. (चि०) छादक।

**tectrices** टे'क्ट्राइ'सीज़् n. (pl.) पक्षावरण, ओढ़नेके पंख।

**tectum** ⊙ टे'क्'टॅम् (चि०) पटल।

**ted** टे'ड् v.t. (कटी हुई घास^F इत्यादि) विकीर्ण करना, बिखेरना, फैलाना।

**tedder** –डॅर् n. विकर्ता, विकीर्ण करनेवाला, बिखेरने-वाला, फैलानेवाला; टेडर, फैलानेकी मशीन^F।

**Teddy bear** टे'डि बेॲर् n. खिलौना भालू।

**tedious** टी'डिॲस् a. श्रमावह, क्लान्तिकर, क्लेशदायक, विरक्तिकर, चिरक्रिय, थका देनेवाला, उबा देनेवाला, नागवार, भारी, उकतानेवाला।

**tediousness**–नि'स् n. क्लान्तिकरता^F, क्लेशदायकता^F, विरक्तिकरता^F, उबाऊपन, उकताहट^F।

**tedium** –ॲम् n. श्रान्ति^F, परिश्रान्ति^F, क्लान्ति^F, श्रमजनकता^F, उकताहट^F, थकावट^F, ऊब^F।

**tee**[1] टी' n. T वर्ण; T की आकृति^F की कोई वस्तु^F; (यन्त्र०) टुकोना (~ *iron*, ~ *joint*), T.।

**tee**[2] n. (खेलोंमें) गेंद^F मारनेका निशान; (गोल्फ) गेंद^F मारनेका सूराख, टी^F; रेत^F की ढेरी^F।

**tee**[3] v.t. & i. (गेंद^F को) टी^F पर रखना, टी^F से खेल आरम्भ करना; (ला०) सूत्रपात करना, श्रीगणेश करना, आरम्भ करना, शुरू करना, हाथ लगा देना।

**tee**[4] n. स्तूप, छतरी^F, मढ़ी^F।

**teem**[1] टीम्' v.t. & i. ढालना, उँडेल देना; गर्भ धारण करना, जनना, ब्याना, बहुलता^F से सन्तान^F उत्पन्न करना; आकीर्ण करना या होना, समाकुल होना, प्रपूरित करना या होना, प्रचुर होना, उमड़ना, भरना, भरपूर होना (*forests ~ with snakes*); बरसना, जोरकी वर्षा^F होना।

**teemer** –मॅर n. (नाव^F, गाड़ी^F, गली हुई धातु^F इत्यादि को) ढालनेवाला, माल उतारनेवाला; उत्पादक; भरने-वाला।

**teemful** –म्'फ़ुल् a. परिपूर्ण, प्रपूर्ण, भरापुरा; फलवान्, फलदायक, उत्पादक, उपजाऊ; बहुप्रसवी, आढ्य, बहुप्रज।

**teeming** –मिंग् a. आढ्य, उत्पादी, बहुप्रज, बहुप्रसवी; अतिवर्षी, बहुत बरसनेवाला।

**-teen** धन दस (*four~, six~*)।

**teen** टीन्' n. शोक, दुःख, कष्ट, क्लेश, रंज, सदमा; अभाग्य, दुर्भाग्य, मुसीबत^F; हानि^F, नुकसान।

**teens** टीन्ज़्' n. (pl.) आयु^F के १३ से १९ तकके वर्ष (*I was still under my* ~); **teen-age** ⊙ १२ से २० वर्षकी अवस्था^F के बीच; **teen-ager** ⊙ १२ से २० सालके बीचका व्यक्ति।

**teeny** टी'नि a. = TINY.

**teeter** टी'टॅर् v.t. & i. तिर्यक् करना या होना, तिरछा करना या होना; चालित करना या होना, स्पन्दित करना या होना, झुलाना या झूलना; संकोच करना या होना, हिचकिचाना, डाँवाडोल होना; संकल्पविचलित करना या होना, बहकाना, बहकना।

**teeterboard** ⊙ –बोर्ड् n. ढेंकुल, लड़कोंका पटरेदार झूला।

**teetered** ⊙ –ड् a. वक्र, टेढ़ा-मेढ़ा।

**teeth** टीथ्' n. TOOTH का बहुव०; दन्त, **दाँत; दाँतें;** permanant ~स्थायी दाँत; दूसरी बार निकलने वाले; ~-set (श०र०शा०) दंतावली^F, temporary ~ द्विजदन्त, दूधके दाँत, प्रथम बार निकलनेवाले।

**teethe** टीद्' v.t. (विशे०) दूधके दाँतोंका निकलना।

**teething** –दिंग् n. दन्तोद्भेदन, दन्तोद्भेद, दन्तोद्गम, दाँत निकलना।

**teethy** –दि a. सदशन, सदन्त, दाँतदार, दाँतवाला।

**teetotal** टीटो'टॅल् a. मादक-द्रव्य-विरति-विषयक; मादक-द्रव्य-विरत; मद-निग्रहका (~ *meeting, pledge*)।

**teetotalism** –लिज़्म् n. मद्य-परिवर्जन, **मद्य-त्याग,** मादक-सेवन-विरति^F, मद-निग्रह।

**teetotaller** –लॅर् n. मद्य-परिवर्जक, मादक-पानीय-विरक्त, **मदनिग्रही।**

**teetotally** –लि adv. पूर्णतः, सम्पूर्णतः, बिल्कुल, पूरी तरहसे।

**teetotum** टीटो'टॅम् n. लट्टू, फिरकनी^F, चकई^F; *like a* ~ चक्कर खाते हुए।

**t.e.g.** top edge guilt (book-binding).

**teg** टे`ग्' n. एक वर्षसे अधिक और दो वर्षसे कम आयु^F-की भेड़^F।

**tegmen** टे`ग्'मे`न् n. (वन०) **अन्तः कवच,**(जीववि०) आच्छद, अन्तश्छद, अंगच्छद; T.; ~ tympani (चि०) **मध्यकर्णच्छद।**

**tegmentum** ⊙ –न्'टॅम् n. (चि०) **छादिका^F;** आच्छादन, आवरण; त्वचा^F, त्वक्, चर्म, चमड़ा।

**tegminal** –मिनॅल् a. आच्छादन-विषयक, आवरण-सम्बन्धी; त्वगीय, त्वक्सम्बन्धी, चमड़ेका।

**tegmine** n. (गणि०) **तेगमाइन, पष्ठकर्क।**

**tegular** टे`ग्यूलॅर् a. खापर, खपरैल^Fका, खपरैल-जैसा, खप्परवाला, टाइल-का, टाइलवाला।

**tegulated** –लेटि`ड् a. अतिच्छादी, उपरिच्छादी, ऊपर छाया हुआ, चढ़ा हुआ।

**tegument** टे`'ग्यूमॅन्ट् n. (चि०) छादिका^F, आच्छद, आच्छादन, आवरण, आवेष्टन, पुट, अन्तरावरण, त्वक्, कवच, छाल^F, खोल^F, झिल्ली^F।

**tegumental, tegumentary** –मे`न्'टॅल्, –मे`न्'टॅरि aa. (चि०) छादिकीय, आच्छादक, आवरक; आच्छादन-सम्बन्धी, त्वग्विषयक।

**tehee**[1] टीही' n. टी-ही^F, ही-ही^F, खी-खी^F, हि-हि-ही-ही^F, खिलखिलाहट^F, कहकहा।

**tehee**[2] v.i. टी-ही^F करना, ही-ही^Fकरना, खी-खी^F करना, हि-हि-ही-ही^F करना, खिलखिलाना।

**Teian, Tean** टी'इॲन्, टी'ॲन् a. टियासमें पैदा हुए कवि एनक्रियोनसे सम्बन्धित।

**teind** टीन्ड्' n. (स्काटलैण्डमें) दशमांश कर; धार्मिक दान।

**tel., teleg.** telegram, telegraph.

**telaesthesia** टे`लीस्थी'सिॲ n. योगदृष्टि^F, दूरज्ञान।

**telautogram** टे`लॉ'टॅग्रैम् n. पाण्डुलिपि-दूरलेख, हस्तलिपि-टेलिग्राम।

**telautograph**–ग्राफ् n. पाण्डुलिपि-दूरलेख, हस्तलिपि-वाला टेलिग्राफ।

**tele-** दूर- (~*barometer,* ~*meter,* ~*thermometer*)।

**telecceptor** टे`'लिसे`प्टॅर् n. (शिक्षा०) **दूरग्राही।**

**telecommunication** ⊙ टे`लिकम्यूनिके'शॅन् a. **दूर संचार;**
~ board, ~ component, ~ engineer.

**telecommunion**–निॲन् n. दूर-संचार (~ *equipments*)।

**telegnosis** टे`लिग्नो'सिस् n. (शिक्षा०) **कालातीत ज्ञान, दूरबोध, योगदृष्टि^F।**

**telegonic** टे`लॅगॉनिक् a. दूर-प्रभाव-सम्बन्धी, दूरसंस्कार-सम्बन्धी।

**telegony** टि`ले`'गॅनि n. दूरप्रभाव, (शिक्षा०) **पूर्व-पुंसंस्कार,** पुर्वपुंप्रभाव, (पूर्व पतिका पश्चात् पतिसे उत्पन्न एक ही माताके बच्चोंपर दिखाई देनेवाला प्रभाव); (जीव०) T.।

**telegram** टे`'लिग्रैम् n. दूरलेख, दूर-संवाद, **तार, टेलिग्राम।**

**telegraph**[1] –ग्राफ् n. **तारप्रेषण, तारयन्त्र,** दूरलिख, तारबर्की, **तार,** टेलीग्राफ; ~ master **अधिसंकेतक;**
~ authority, ~ bag, ~ blue, ~ code, ~ cover, ~ department, ~ draft, ~ equipment, ~ expenses, ~ instrument, ~ lines, ~ mast, ~ material, ~ office, ~ officer, ~ overseer, ~ plant, ~ pole, ~ section, ~ service, ~ station, ~ statistics, ~ stores, ~ superintendent, ~ wire.

**telegraph**[2] v.t. & i. दूरलेख भेजना, दूरसन्देश भेजना, **तार देना** या भेजना, टेलिग्राम भेजना (~ *to him to come at once*)।

**telegrapher** टि`ले`'ग्रॅफॅर्, टे`'लिग्रॅफॅर् n. **संकेतक,** दूरसन्देशक, विद्युत्संवाद-प्रेषक, तारबाबू।

**telegraphese** टे`लिग्रॅफीज़्' n. & a. (दूरलेख या तारमें व्यवहृत) लुप्तपदीय शैली^F (-विषयक), तारकी शैली^F (का)।

**telegraphic**–ग्रैफिक् a. तार-लेख-सम्बन्धी, मिताक्षरीय, मितशब्दीय, संक्षिप्त शैली^Fका, तारका-सा, तारका;
~ address **तारका पता; तार-पता;**
~ advice, ~ code, ~ draft, ~ enquiries, ~ expenses, ~ instrument, ~ intimation, ~ line, ~ message, ~ money-order, ~ notification, ~ parts, ~ report.

**telegraphist** टि`ले`'ग्रॅफिस्ट् n. = TELEGRAPHER.

**telegraphy** –फि n. तारप्रेषण, **तार-संचार; तार-**

विद्या^F, तारप्रणाली^F, दूरलिखा; दूरलिख-यन्त्रनिर्माण-कला^F; दूरलेखन, टेलिग्राफी^F।

**telemechanics** टे`लिमि`कैनिक्स् n. तारयन्त्रविद्या^F।

**telencephalization** –लिन्सेफलाइज़ेशन n. (चि०) उन्मस्तुलुंगीभवन, उन्मस्तुलुंगीकरण।

**telencephalon** –सेफ़लॉन n. (चि०) उन्मस्तुलुंग।

**teleologic, -al** टे`लिअलॉ`जिक्,-अल् aa. औपायिक, हेतुवाद-विषयक, उद्देश्यवाद-सम्बन्धी, उद्देश्यमूलक (~ *argument*); उद्देश्य-विधेय (~ *judgement*), उद्देश्य परक, साध्यपरक (~ *ethics*), हेतुवादी।

**teleologism** –ऑ`लॅगिज़्म n. उपायवाद, हेतुवाद, उद्देश्यवाद।

**teleologist** –लॅजिस्ट् n. उपायवादी, हेतुवादी, उद्देश्य-वादी।

**teleology** –जि n. औपायिकी^F, अंतिम हेतुविज्ञान, हेतुवाद, (दर्श०) साध्यवाद, उद्देश्यवाद या सिद्धान्त; मीमांसा^F, हेतुविद्या^F; लक्ष्य, उद्देश्य, प्रयोजन (जीव०) T.।

**teleost** टे`(टी)लि`ऑस्ट् n. (जीववि०) अस्थिमीन, T.।

**teleostereoscope** –स्टीरिओस्कोप n. (शिक्षा०) दूरघनदर्शी, T.।

**telepathic** टे लि`पै`थिक् a. विचारसंक्रमणात्मक, दूरानुभूति-विषयक, बोधसंवहन-सम्बन्धी, चेतनासंवहनीय।

**telepathist** टि`ले`पॅथिस्ट् n. विचारसंक्रमण-ज्ञानी, दूरानुभूतिविश्वासी, बोधसंवहन करनेवाला।

**telepathize** –थाइज़् v.t. & i. विचारसंक्रमण करना, दूरानुभव करना, दूरसंवहन द्वारा प्रभाव डालना, चेतना-संवहन द्वारा विचारविनिमय करना।

**telepathy** –थि n. विचारसंक्रमण, दूरानुभूति^F, बोध-वहन, चेतनासंवहन, पारेन्द्रिय ज्ञान।

**telephone**[1] टे`लिफ़ोन् n. दूरभाप, टेलीफोन, फोन; ~ bell, ~ boy, ~ call, ~ clerk, ~ circuit, ~ company, ~ connections, ~ directory, ~ district, ~equipment, ~ exchange, ~ inquiry, ~ instrument, ~ line, ~ manual, ~ material, ~ messenger, ~ monitor, ~ operater, ~ receipts, ~ receiver, ~ reference, ~ service, ~ subscriber, ~ supervisor, ~ system, ~ theory, ~ traffic, ~ transmitter.

**telephone**[2] v.i. (दूरभाष द्वारा) सम्भाषण करना, (टेलिफोन द्वारा) बातचीत^F करना, टेलीफोन करना, फोन करना।

**telephonic** –फ़ॉ`निक् a. दूरभाषीय, टेलीफोन-सम्बन्धी फोनका (~ *system*); ~ communication दूर-भाषण, टेलीफोनसे बातचीत^F।

**telephonist** टि`ले`फ़ॅनिस्ट् n. दूरभाषी, टेलीफोनबाबू।

**telephonograph** टे`लिफ़ॉ`नॅग्राफ् n. दूरभाष-लिख, दूरभाप-लेखक यन्त्र, टेलिफोनोग्राफ।

**telephony** टि`ले`फ़ॅनि n. दूरभाप-व्यवहार, दूरभाप रीति^F, टेलीफोन द्वारा सम्भाषण या उसकी रीति^F; टेलीफोन-विद्या^F, T.।

**telephoto** a. = TELEPHOTOGRAPHIC.

**telephotograph** टे`लिफ़ॉ`टॅग्राफ् n. दूरच्छाया-चित्र, टेलीफोटो^F।

**telephotographic** –फोटॅग्रै`फिक् a. दूरच्छायाचित्रण-विषयक, टेलीफोटो-सम्बन्धी; (दूरच्छायाचित्रण-द्वारा) छाया-चित्रित।

**telephotography** –फ़ॅटॉ`ग्रॅफि n. दूरच्छायाचित्रण, दूर अक्सी फोटोग्राफी^F, टेलीफोटोग्राफी^F।

**teleprint** टे`लिप्रिन्ट् v.t. दूरलेखी द्वारा लिखना, दूरमुद्रक द्वारा लिखना, दूरलिख यन्त्र द्वारा मुद्रित करना, टेलिप्रिण्टर द्वारा छापना या (समाचार) भेजना।

**teleprinter** –टॅर् n. तारलेखी, दूरमुद्रक, दूरलिख यन्त्र, टेलिप्रिण्टर; ~ apparatus, ~ circuit, ~ connection, ~ message, ~ operator, ~ shop, ~ stores, ~ supervisor.

**telergy** टे`लॅर्जि n. (मनोवि०) परप्रभावन, प्रभाव-शक्ति^F।

**telescope**[1] टे`लिस्कोप् n. दूरेक्ष, दूरदर्शक यन्त्र, (ज्यौ०, भौ०) दूरदर्शक, दूरदर्शी, दूरवीक्षण यन्त्र, दूरबीन, T.।

**telescope**[2] v.t. & i. परस्पर धँस जाना, (रेल०) अन्दर धँस जाना; घुस जाना, बैठ जाना; (रेल^F के टकराते हुए डब्बोंको) एक साथ धकेलना।

**telescopic** –स्कॉ`पिक् a. दूरेक्षीय, दूरवीक्षणयन्त्रीय, दूरबीनका (~ *glasses*); प्रवेशी, दूरबीनी; दूरेक्षवत्, दूरवीक्षण यन्त्र-सदृश, दूरबीनकी तरह; ~ eyes, ~ sight, ~ system.

**telescopist** टि`ले`स्कॅपिस्ट् n. दूरेक्षण-प्रवीण, दूर-वीक्षण-विशारद।

**telescopium** ⊙ –स्को`पिअॅम् n. (ज्यौ०) दूरदर्शक, T.।

**telescopy** –पि n. दूरेक्षविद्या^F, दूरवीक्षण कला^F, दूरबीनके प्रयोगकी विद्या^F।

**teleseism** n. दूरकम्प, दूरकेन्द्रित भूकम्प।

**telesis** n. (शिक्षा०) हेतुसिद्धि^F।

**telespectroscope** टे`लिस्पे`क्ट्रॅस्कोप् n. (ज्यौ०) दूर-वर्णक्रम-दर्शक।

**telesthesia** n. (शिक्षा०) दूरसंवेद्यता^F, दूरसंवेदन।

**telesthetic** ⊙ –टे`लिस्थे`टिक् a. (शिक्षा०) दूर-संवेद्य।

**televiewer** टे`लिव्यूअॅर् n. दूरवीक्षण संग्राही, टेली-विजन रिसीवरका प्रयोग करनेवाला।

**televise** टे`लिवाइज़् v.t. & i. दूरवीक्षण द्वारा प्रसारित करना, टेलिविजन द्वारा भेजना।

**televised** –ड् a. दूरवीक्षित।

**television** –विज़न् n. दूरवीक्षण; (भौ०) चित्रवाणी; सचित्र रेडियो, रेडियो वीक्षण, दूरवीक्षण-यन्त्र, दूरदर्शी, टेलीविजन; ~ set टेलीविजन सेट।

**televisor** –वाइज़ॅर् n. दूरदर्शित्र, दूरवीक्षणोपकरण,

टेलिविजनमशीन^F^ ।
**telg.** telegram.
**telic** टे´लिक् a. संकल्पात्मक, निश्चयात्मक, सहेतुक ।
**tell** टे´ल् n. (इति०) टीला ।
**tell** टे´ल् v.t. & i. (*told*) वर्णन करना, कहना, सुनाना, बयान करना (~ *me a story*); व्यक्त करना, प्रकट करना, समझाना, बताना, बतलाना, (~ *me all about it*); बोलना, मुँहसे निकालना; निश्चय करना, पक्का करना, तय करना, ठहराना; पृथक् समझना, भेद करना; विश्वास दिलाना, भरोसा दिलाना, यकीन दिलाना; प्रभाव दिखाना, प्रभावित करना, असर डालना (*strain began to ~ on him*); गणना^F^ करना, गिनना; (*~s over his money every night*); निर्देश करना, आज्ञा^F^ देना, जताना, पढ़ाना, हिदायत^F^ करना; *~ off* नियत करना, कामपर लगा देना, लगा देना; भीतरकी बातें^F^ प्रकट करना, करतूतें^F^ बखानना, खरी-खरी सुनाना; *~ on* प्रभाव डालना, असर डालना; *~ person good-bye* ⊙ विदा^F^ होते समय अभिवादन करना; *~ the tale* (ग्रा०, दुर्भाग्यकी) कहानी^F^ गढ़कर सुनाना; *~ the world* ⊙ स्पष्ट घोषणा^F^ करना, खुलेआम मुनादी^F^ करना ।
**tellable** –लॅबॅल् a. वर्णनीय, कथनीय, कहने योग्य; निर्वचनीय, अभिव्यंजनीय; निर्धारणीय; विश्वसनीय ।
**teller** –लॅर् n. आख्यायक, कथक, वर्णनकर्ता, बतानेवाला; मत-गणक; (बैंक) गणक; रुपया-पैसा गिननेवाला, करणिक, लेन-देन क्लर्क ।
**tellership** –शिप् n. मतपत्र-गणकका पद या सेवा^F^; गणकत्व ।
**telling**–लिंग् १. n. कथन, निर्देश, व्याख्या^F^; मत-गणन; २. a. प्रभावशाली, प्रभावपूर्ण, प्रभावी, फलप्रद, प्रभावोत्पादक, जोरदार, असर रखनेवाला ।
**telltale** टे´ल्टेल् n. पिशुन, चुगलखोर; (नौवि०) पूतसूचक, (ला०) आचार-सूचक वस्तु^F^, विचार-सूचक वस्तु^F^, रहस्यसूचक, भेद बतानेवाला; उपस्थिति-सूचक यन्त्र; (नौवि०, पतवार^F^की) स्थिति^F^को सूचित करनेवाला यन्त्र, वात-देशना (*~-compass* भी) ।
**tellural** टॅल्युॲ´रॅल् a. भौमिक, पार्थिव, भू-सम्बन्धी, पृथ्वी-सम्बन्धी, पृथ्वी-विषयक, जमीन^F^का ।
**tellurate** टे´ल्युॲरॅट् n. वंगकीय, टेल्यूरेट, दे० TELLURIUM.
**telluret, telluride** ⊙ रेट्, –राइड् nn. वंगकेय, टेल्यूराइड ।
**telluretted** –टिड् a. वंगकेयित, टेल्यूरेटिड ।
**tellurian**[1] टे´ल्युॲ´रिॲन् n. भूवासी, पृथ्वी-निवासी ।
**tellurian**[2] a. भौमिक, भू-सम्बन्धी, पृथ्वी-सम्बन्धी, पार्थिव, जमीनका ।
**telluric** टेल्युॲ´रिक् a. वंगकिक, टेल्यूरिक ।
**tellurism** –´रिज़्म् n. (चि०) रोगोत्पत्ति^F^में भूमि^F^का प्रभाव ।
**tellurium** –रिॲम् n. (रसा०) वंगक, एक भंगुर चुम्बकीय रजत-श्वेत धातु-तत्त्व, (रसा०) टेल्यूरियम ।
**Tel. No.** Telephone Number.
**telolecithal** ⊙ टेलॅलेसिथल a. (चि०) अतिपीतकी^F^, (जीव०) एकांशपीतक, T. ।
**telophase** टे´लॅफेज़् n. (जीव०,वन०) अन्त्यावस्था^F^, (कृषि०) अन्त्य रूप, दूरतम स्थिति^F^ (कोशाविभजन में), T. ।
**telosynopsis** ⊙ टि´लोसिनैप्सिस् n. (कृषि०) अन्त-संयोग ।
**telotype** टे´लॅटाइप् n. वैद्युतदूरलिख, दूरमुद्रक यन्त्र, टेलोटाइप; टेलोटाइप-मुद्रित दूरलेख ।
**telpher** टे´ल्फ़र १. n. विद्युद्वाहन, बिजली^F^का छकड़ा; २. v.t. ऐसे छकड़ोंमें माल ढोना; ३. a. ऐसे छकड़ेका ।
**telpherage** –रिज् n. बिजली^F^के छकड़ों द्वारा ढुलाई^F^ ।
**temblor** ⊙ टे´म्ब्लॅर् n. भूस्पन्दन, भूकम्प, भूचाल ।
**temenos** टे´मिनॉस् n. (यूनानी पुरातत्त्व, pl. *-ne*) मन्दिरकी चहारदीवारी^F^ या आँगन ।
**temerarious** टे´मॅरेॲ´रिॲस् a. साहसी, दुःसाहसी, असावधान, लापरवाह, दिलेर; अधीर, उतावला; स्वेच्छाचारी; दुर्दम, हठी, जिद्दी ।
**temerariousness** –निस् n. साहसिकता^F^, असावधानी^F^, दिलेरी^F^, लापरवाही^F^; अधीरता^F^, उतावलापन; स्वेच्छाचारिता^F^; दुर्दान्तता^F^, हठीपन, जिद्दीपन ।
**temerity** टि´मे´रिटि n. औद्धत्य, दुःसाहस, धृष्टता^F^, दिलेरी^F^, उतावलापन, तेजी^F^, जीवट^F^ ।
**temerous** टे´मॅरॅस् a. अधीर, उतावला, दिलेर; निर्मम, निर्दय ।
**temp** (L) adv. समयमें, कालमें ।
**temp.** temporal; temporary, *tempore*, in the time (of); temperature.
**temper**[1] टे´म्पर् n. मिश्रण, सम्मिश्रण, मिलावट^F^, घोलमेल; (रसा०) प्रतिबलता^F^; (मिश्रणका) परिणाम, घनत्व; धातु^F^का कड़ापन और लचीलापन; मनःस्थिति^F^; मानसिक अवस्था^F^; प्रकृति^F^, स्वभाव, शील,(चि०) मिजाज (*found him in a good ~*); क्षोभ, भावोन्माद, रोष, क्रोध, आवेश, खीज^F^, गुस्सा, चिड़चिड़ापन (*a fit of ~*); *loose one's ~* क्रोधाभिभूत होना, लाल-पीला होना, गुस्सेमें आना, झल्लाना, खीजना; *out of ~* क्रुद्ध, झल्लाया हुआ, आपेसे बाहर ।
**temper**[2] v. t. & i. (भिगोकर, मिलाकर और सानकर) मिट्टी^F^ तैयार करना; (धातु^F^को नरम करके) लचीला बनाना, धातु^F^को तैयार करना, तैयार हो जाना, लचक^F^से पक्का करना या होना; (रसा०) पानी चढ़ाना, पायना देना (धातु^F^को या शस्त्रको कठिन या तीक्ष्ण बनाना); (न्याय आदिको) संयमित करना, मृदु बनाना, अकठोर करना, मुलायम बनाना, कम करना, उतार देना, नरम करना; (संगी०) स्वर-सन्धान करना, सुर साधना, आरोह-अवरोह लाना, ताल^F^ मिलाना ।
**tempera** टे´म्पॅरॅ n. = DISTEMPER[3].
**temperable** टे´म्पॅरॅबॅल् a. सम्मिश्रणीय, घुलाने-

मिलाने योग्य; मृद्वीकरणीय, संयम्य, प्रशमनीय, नरम या कोमल बनाने योग्य, लचकदार होनेवाला; (रसा०)पायना योग्य।

**temperament** टे॑म्'पॅरॅमॅन्ट् n. (चि०,शिक्षा०)**प्रकृति**F, **स्वभाव** (~ *trait, melancholic* ~); देहप्रकृतिF, देहस्वभाव; आभ्यन्तर प्रकृतिF, व्यक्तिगत चरित्र; तबीयतF, मिजाज; (भौ०) **संस्कार (स्वर)**; (संगीत) स्वरसन्धान, समान्तरस्वर, स्वर-समायोजन, स्वरसमान्तरण, स्वर-संस्कार; lymphatic ~ (चि०) कफ प्रकृतिF; nervous ~ (चि०) वातप्रकृतिF; sanguine ~(चि०) पित्तप्रकृतिF।

**temperamental** –मे॑न्'टॅल् a. प्रकृति-विषयक, स्वभाव-सम्बन्धी, मिजाजी; चंचलचित्त, अस्थिरमना, तुनुकमिजाज।

**temperance**टे॑म्'पॅरॅन्स् n. निग्रह, संयम, परिमितताF, अतिवर्जन, (दर्श०) **मिताचार**, मितभाषण, मिताहार, मिताशन, मितपान, मद्य-संयम, मदिरा-निषेध, परहेज, शराबबन्दीF (~ *movement*); ~ curve तापका उतार-चढ़ाव; ~ hotel निर्मद्य आवासगृह, वैष्णव भोजनालय; ~ *is the best physic* परहेजF सबसे अच्छी दवाF है।

**temperate** –रॅट् a. संयमी, निग्रही, मिताचारी, मितभाषी, मिताहारी, आत्म-संयमी; शान्त, धीर, संयत, अनुग्र (~ *habits*, ~ *language*); कोष्ण, कवोष्ण, मन्दोष्ण, (कृषि०) **शीतोष्ण**, समशीतोष्ण; मन्द, मद्धिम, धीमा;

~ climate, ~ forest, ~ grassland, ~ zone.

**temperateness** –निॅस् n. संयम, निग्रह, मिताचारिताF, मितभाषीपन; शान्तताF, आत्मसंयमी भाव; समशीतोष्णताF; मन्दापन, धीमापन।

**temperative** टे॑म्'पॅरॅटिव् a. मिश्रणकारी; मन्दकारी, प्रशमनकारी; मृदु या कोमल बनानेवाला; स्वर-समायोजन करनेवाला।

**temperature** टे॑म्'पॅरॅच्युअर् n. तापमापी, (प्रा० भूगोल) **तापमान**, तापांश, तापमात्राF; संताप, (चि०, रसा०, कृषि०) **ताप**, ज्वर, हरारतF, बुखार, गरमीF; *to have a* ~ ज्वर होना;

~ air, ~ analogy, ~ bulb, ~ chart, ~ coefficient, ~ control, ~-controller, ~ curve, ~ efficiency, ~ extremes, ~ gradient, ~ graph, ~ range, ~ scale, ~ sensation, ~ spot, ~ wave, ~ zone.

**tempered** टे॑म्'पॅर्ड् a. (भौ०) संस्कारित (~ *scale*); मिश्रित, सम्मिश्रित, मिलावटी, घुलामिला; मृदुलित, मृदुकृत, (~ *glass*), प्रकृतियुक्त, स्वभाववाला, मिजाजका; रुष्ट, क्रोधित, आवेशमय, गुस्सेदार, नाराज; ~ steel **पनिया इस्पात**।

**temperer** –रॅर् n. मिश्रणकर्त्ता; गूँधनेवाला; धातुF तैयार करनेवाला, नर्म बनानेवाला; प्रशामक, संयत करनेवाला; मन्द ताप लानेवाला; धीमा या मन्द बनानेवाला।

**tempering** –रिंग् n. (यन्त्र०) **मृदुकरण**, (कृषि०) **पान लगाना**।

**tempest** टे॑म्'पि॑स्ट् n. वात्याF, झंझा, अतिवात, प्रभंजन, अन्धड़, आँधीF, झक्कड़, तूफ़ान; (ला०) उपद्रव, विप्लव, अशान्तिF, उथल-पुथल, हंगामा, हलचलF, हुल्लड़;

~-beaten, ~-blown, ~-driven, ~-flung, ~-gripped, ~proof, ~-rocked, ~-scattered, ~-sundered, ~-swept, ~-torn, ~-tossed, ~-winged, ~-worn.

**tempestive** टे॑म्पे॑स्'टिव् a. सामयिक, समयानुकूल, ऋतुFका, मौसमी; = SEASONABLE.

**tempestuous** टे॑म्पे॑स्'ट्यूअॅस् a. वात्यावान्, झंझावान्, प्रभंजनयुक्त, झक्कड़ या आँधीवाला, तूफ़ानी (~ *weather*); प्रचण्ड, तुमुल, जोरदार (~ *appeal*); विप्लवमय, उपद्रवी, उपद्रवपूर्ण।

**tempestuousness**–निॅस् n. वात्यावत्ताF, झंझावत्ताF, प्रभंजनपूर्णताF; आन्दोलनमयताF, उथल-पुथलF; उग्रताF, भयंकरताF, प्रचण्डताF, अशान्तिF, उपद्रव।

**templar** टे॑म्'प्लॅर् n. (किसी तीर्थस्थानके पददलित यात्रियोंके रक्षार्थ; T~) धार्मिक संगठनका सदस्य, टेम्पलर; (लन्दनके टेम्पुलका) वकील, कानूनका विद्यार्थी; Good T~s मदिरा-निषेध-सभाF।

**template** टे॑म्'प्लेट् दे० TEMPLET.; (परि०) **रूपद**, **फर्मा**; (रेल०) T.।

**temple**[1] टे॑म्'पॅल् n. (विशे० भारतीय, रोमन, मिस्री) देवालय, देवायतन, देवगृह, देवमन्दिर, **मन्दिर**; (विशे० फ्रांसके) प्रोटेस्टैण्ट चर्चका गिर्जाघर; (ला०) पूजास्थान, ठाकुरवाड़ा, शिवाला; T~ (मूलतः) तीर्थयात्रा-सहायक-संघ; न्यायालय, बैरिस्टरीF।

**temple**[2] n. शंख, कुम्भ, कपोलास्थिF, कनपटीF।

**temple**[3] n. शिकंजीF, करघेकी एक कलF।

**templed** टे॑म्'पॅल्ड् a. शंखमय, कनपटीदार।

**templet, -ate** टे॑म्'प्लिॅट्, -अेट् n. रूपद, साँचा; फर्मा; नमूनेकी पट्टियाF या धातुFका पत्ता, दासा; थूना, सहारा; पच्चर।

**tempo** (It.) n. गतिक्रम, रफ्तार।

**tempo** टेम्'पो n. काल, समय; प्रवेग (*the* ~ *of the war is slackening*); ताव; (सौ०) लयF, गतिF और लयF।

**temporal**[1] टेम्'पॅरॅल् n. (चि०) शंखक, **शंखास्थि**F, **कपालास्थि**F, कनपटीFकी हड्डीF।

**temporal**[2] a. ऐहिक, लौकिक, भौतिक, पार्थिव, प्रापंचिक, सांसारिक, दुनियावी; अनित्य; कालगत, सामयिक, कालिक, कालवाची, काल-सम्बन्धी, कालसूचक (~ *conjuction*); **शंखीय**, **शंख-**, कनपटीFका; ~ bone कपोलास्थिF, (कृषि०,चि०,जीव०) **शंखास्थि**F; ~ lobe **शंखपालि**F; **शंखखण्ड**; ~ muscle शंखच्छद;

~ affairs, ~ arcade, ~ area, ~ artery, ~ continuity, ~ fossa, ~ interests, ~ line, ~ lords, ~ maze, ~ operculum, ~ pole, ~ power, ~ relationship, ~ sign, ~ surface, ~ vein.

**temporalis** n. (चि०) शंखच्छद (जीव०) T.।

**temporalism** –लिज़्म् n. ऐहिकता^F, लौकिकता^F, भौतिकता^F, पार्थिवता^F, प्रापंचिकता^F, दुनियावीपन; धर्मनिरपेक्षता^F।

**temporality** –रै'लिटि n. देवार्पित सम्पदा^F एवं उसकी आय^F, पार्थिव सम्पत्ति^F, सांसारिक लाभ, धर्मार्थ चर्चोंकी भूमि^F तथा अर्थ-सम्पत्ति^F, सांसारिकता^F; (प्रायः pl.) अस्थायित्व, क्षणिकता^F, अचिरता^F, अनित्यता^F, अल्पकालिकता^F।

**temporalness**–पॅरॅल्-निॅस् n. ऐहिकता^F, लौकिकता^F, भौतिकता^F, पार्थिवता^F, प्रापंचिकता^F; अयाजकीयता^F, दुनियावीपन; कालिकता^F, कालवाचित्व।

**temporalty** –ल्टि n. गृहस्थवर्ग, सामान्य लोग, सांसारिक लोग, दुनियादार लोग।

**tempora mutantur, nos et mutamur in illis** (L) समय बदलता है और तदनुसार हममें भी परिवर्तन होता है।

**temporaneous** टॅम्पॅरे'निॲस् a. पार्थिव, ऐहिक, लौकिक, संसारी।

**temporariness** टॅम्'पॅरॅरिनिॅस् n. अनित्यता^F, क्षणिकता^F, अस्थायित्व, अल्पकालिकता^F; सामयिकता^F।

**temporary** –रि a. क्षणिक, अनित्य, अचिर, (रसा०, प्रा० भू०) अस्थायी, अल्पस्थायी, तात्कालिक, अचिरकालिक, अल्पकालिक, सामयिक, वक्ती;
~ absence, ~ adjustment, ~ appointment, ~ camp, ~ closure, ~ communication, ~ commission, ~ connection, ~ detention, ~ diversion, ~ duty, ~ equilibrium, ~ gauge, ~ hardness, ~ illness, ~ line, ~ magnet, ~ nuisance, ~ occupation, ~ parasite, ~ position, ~ post, ~ purpose, ~ rank, ~ relief, ~ restriction, ~ service, ~ settlement, ~ staff, ~ star, ~ structure, ~ tenure, ~ vacancy, ~ wilting.

**temporization** –राइज़े'शॅन् n. अवसरवादिता^F, अवसरानुकूल आचरण, समयोचित व्यवहार; अनित्य कार्य, अस्थायी प्रबन्ध; टाल-मटोल^F; (चि०) तटस्थ चिकित्सा^F, मध्यस्थवादी चिकित्सा^F, जहाँतक होसके हस्तक्षेप न करनेवाली चिकित्सा^F।

**temporize** –'पॅराइज़् v.t. अवसरवादिता^F ग्रहण करना, मौका देखकर रंग अख्तियार करना; वचन न देना, टालमटोल^F करना, वादा टालना; किसी प्रकार काम निकाल लेना, समयोचित व्यवहार करना; ढील देना।

**temporizer** –ज़ॅर् n. अवसरवादी, समयाचारी; टालमटोल^F करनेवाला, ढील करनेवाला।

**temporizing** –ज़िंग् १. n. = TEMPORIZATION; २. a. समयानुवर्ती, अवसरानुरोधी, अवसरवादी।

**temporo-** शंख-, कनपटी- (~*facial*)।

**temporopontine** –पॉटाइन n. (चि०) शंख पौंसी।

**tempt** टॅम्प्ट्' v.t. प्रणोदित करना, प्रेरित करना, उत्तेजित करना; प्रलोभित करना, बहकाना, उभारना, ललचाना, फँसाना; (प्रा०, बाइ०) परीक्षा^F लेना, विश्वास तोलना, दृढ़ता^F की परख^F करना, आजमाना (*God did ~ Abraham*); खुलकर विरोध करना, अवज्ञा^F करना, ललकारना, चुनौती^F देना, उपेक्षा^F करना (*shall not ~ the lord*)।

**temptability** –टॅबि'लिटि n. परीक्षणीयता^F; आकर्षणीयता^F, प्रलोभनीयता^F, प्रलोभ्यता^F, लुभाये जाने योग्य स्थिति^F; प्रणोदनीयता^F, प्रेरणीयता^F, उत्तेजनीयता^F।

**temptable** –'टॅबॅल् a. परीक्षणीय; आकर्षणीय, प्रलोभनीय, प्रलोभ्य, लुभाये जाने योग्य, ललचानेवाला; प्रणोदनीय, प्रेरणीय, उत्तेजनीय।

**temptation** –टे'शॅन् n. परीक्षण, परख^F; आकर्षण, (दर्श०) प्रलोभन; प्रणोदन, प्रेरणा^F, उत्तेजना^F, उकसाव, बहकावा; लोभ, मोह, लालच^F; कुमार्ग-प्रेरक वस्तु^F, मोहक वस्तु^F; आकर्षक मार्ग, मोहजाल।

**tempter** –टॅर् n. परीक्षक, परखनेवाला; प्रलोभक, प्रलोभनकर्त्ता; मोहक, मोहनेवाला, कुवृत्ति-उत्तेजक, ललचानेवाला; the T~ शैतान।

**tempting** –टिंग a. आकर्षी, विमोही, प्रलोभी, मोही, मनोहर, लुभावना।

**temptingness** –निॅस् n. आकर्षण, प्रलोभन, लुभावनापन।

**temptress** –ट्रिस् n. आकर्षक स्त्री^F, प्रलोभक महिला^F, लुभानेवाली स्त्री^F, फुसलानेवाली।

**tempus fugit** (L) कालो गच्छति, समय भागता जाता है।

**tems(e)** टॅम्स्', टॅम्ज़् n. छलनी^F, छन्ना, छन्नी^F।

**temulency** टॅ'म्यूलॅन्सि n. मद्यपता^F, मद्यपायिता^F, मदिरासेवन।

**temulent** –न्ट् a. मत्त, मस्त, नशेमें, धुत्त।

**Ten., Tenn.** Tennessee.

**ten.** tenor; *tenuto*, sustained.

**ten** टॅन्' a. दस, दहला; ~ billion खर्व; ~ million करोड़; ~-year plan दशवर्षीय योजना^F।

**tenability** टॅनॅबि'लिटि n. रक्षणीयता^F, प्रतिपादनीयता^F, समर्थनीयता^F; युक्तियुक्तता^F; मान्यता^F, धार्यता^F, टिकाऊपन।

**tenable** –'नॅबॅल् a. रक्षार्ह, रक्षणीय, प्रतिरक्ष्य, सुरक्षायोग्य (~ *position, theory*); धार्य, धारणीय, प्रतिपादनीय, मान्य, समर्थनीय, चालू, टिकाऊ, पक्का, टिकनेवाला।

**tenableness** –निॅस् n. रक्षणीयता^F, सुरक्षायोग्यता^F; धार्यता^F; प्रतिपादनीयता^F, समर्थनीयता^F, मान्यता^F,

स्वीकार्य, टिकाऊपन, पक्कापन।

**tenace** टे॑'निस् n. (ताशमें) अगले-पिछले पत्तोंका जोड़ा, किसी रंगके दो पत्ते; किसी खिलाड़ीके पास ऐसा जोड़ा होना।

**tenacious** टि'ने'शस् a. दृढ़ग्राही, धारणशील, साग्रह, आग्रही, दृढ़, दृढ़निश्चयी, दृढ़संलग्न; (रसा०) **लगिष्णु**, कट्टर, दृढ़ सिद्धान्तवादी; कृपण, कंजूस; **तन्य**; (स्मृति^F) धारणशील, धारणक्षम, ग्रहणक्षम, पकड़ रखनेवाला; जिद्दी; पक्का, चीमड़; सान्द्र, चिक्कण, सांसक्तिक, कसकर चिपकनेवाला, चिपचिपा, लसलसा, लसदार।

**tenaciousness, tenacity** –नि॑'स्, –नै॑'सिटि nn. ग्राह, आग्रह, दृढ़ग्राहिता^F; अडिगता^F, अचलता^F, अटलता^F, (रसा०, प्रा० भू०) **दृढ़ता**^F, दृढ़निश्चयता^F, जिद्द^F, कड़ाई^F, चीमड़पन; (रसा०) **लगिष्णुता**^F; **तन्यता**^F; धारणाशक्ति^F, धारणक्षमता^F, ग्राहकत्व; कृपणता^F; कंजूसी^F; (कृषि०) **आसक्ति**^F; **संलग्नशीलता**^F; निर्यास, सान्द्रता^F, संसक्ति^F, चिपचिपापन, चेप, लसलसाहट^F, लस।

**tenaculum** टि'नै'क्यूलॅम् n. (pl. *-la*) (चि०) :शङ्कु, कुण्डी^F (शल्यक्रिया^Fमें प्रयुक्त)।

**tenail, -aille** टि'नेल्', -ऐल् n. (किलेमें) अधःप्राकार, नीची दीवार^F।

**tenancy** टे॑'नॅन्सि n. (कृषि०, का०) **आभोग**; **भूमिधारण**, भूधारण; **भाटिकता**^F, भाड़ेदारी^F, **किरायेदारी**^F, लगानदारी^F; भूम्यधिकार, **काश्तकारी**^F (~ *act*); **रैयतदारी**^F, **पट्टेदारी**^F, अस्थायी भूधारण, सम्पत्तिधारण, दखीलकारी^F, कब्जा; भाटकता^Fकी अवधि^F;

~ holding, ~ law, ~ legislation, ~ rights, ~ system.

**tenant¹** –ट् n. (कृषि०, चि०) **आभोगी**; **वाहक**; **मुजारा**; भाटकी, भाड़ेदार, (अर्थ०, का०) **किरायेदार**, पट्टेदार, लगानदार; कृषक, किसान, **काश्तकार**, **असामी**, (अर्थ०) **रैयत**^F; भूम्यधिवासी, (किसी स्थानपर) बसनेवाला, रहनेवाला, आधिपत्य रखनेवाला; occupancy ~ दखीलकार;

~-farmer, ~ farming, ~ in-chief, ~ land, ~ paravail, ~-right.

**tenant²** v.t. आधिपत्य रखना, कब्जा करना; असामीकी तरह रहना, किरायेपर लेना, जोत^Fपर लेना।

**tenantable** –टॅबॅल् a. भाटकितायोग्य, भाड़ेदारी^Fके योग्य; कृष्य, जोतने योग्य; वासयोग्य, किरायेवाला।

**tenantless** –न्ट्लिॅस् a. अभाटकी, भाटकी-विहीन, बेकिरायेदार; रिक्त, खाली।

**tenantry** –ट्रि n. भाटकी^F, भाड़ेदार, किरायेदार; (कृषि०) **काश्तकारवर्ग**, लगानदार, असामी, रैयत^F।

**tenax proposit** (L) a. दृढ़निश्चय, धुन^Fका पक्का।

**tench** टे॑न्च्' n. विलायती सिंघाड़ा मछली^F।

**tend** टे॑न्ड् v.t. & i. **(किसी ओर) प्रवृत्त होना**, ढुलकना, झुकना, चलना, रुख होना; (शा० एवं ला०) साधन होना, उपाय होना; चिन्ता^F करना, परवाह^F करना; रक्षा^F करना, देखभाल^F करना, रखवाली^F करना, चौकसी^F करना, साथ रहना; परिचर्या^F करना, सेवा-शुश्रूषा^F करना, खबर^F रखना, तीमारदारी^F करना; सेवा^F करना, कामकाज करना, टहल^F करना, खिदमत^F करना; ~ to (ग०) **की ओर प्रवृत्त होना**।

**tendance** –'डॅन्स् n. (प्रा०) ध्यान, सेवा^F, देखभाल^F देखासुनी^F, देख-रेख^F, टहल^F, चाकरी^F।

**tendency*** –सि n. प्रावण्य, प्रवणता^F, **प्रवृत्तिशीलता**^F, **प्रवृत्ति**^F*; (~ *test*), झुकाव, रुझान* (*creative, innate*, ~)।

**tendential** ⊙ –डे॑न्'शॅल् a. = TENDENTIOUS.

**tendentious** –शॅस् a. (कृति^F आदिके सम्बन्धमें) उद्देश्यमूलक, प्रच्छन्न प्रयोजनयुक्त, सोद्देश्य, निहित-प्रयोजन, प्रवृत्ति साधक, साध्यप्रवृत्त; **अर्थका अनर्थ या विकृत अर्थवाला**।

**tender¹** टे॑न्'डॅर् n. परिचारक, (नौवि०) **परिचर**, सेवक, टहलुआ; सेवी पोत, हरकारा जहाज, (बड़े जहाजके साथ लगा हुआ छोटा जहाज); ईंधनडिब्बा, ईंधनगाड़ी^F; जलाधान, हौज; पानीकी टैंकी^F; पानीका डब्बा; gate ~ ⊙ द्वारपाल, गेटकीपर।

**tender²** n. प्राक्कलन, प्राक्कलन-पत्र, मँगनी-पत्र, (वाणि०, अर्थ०) **निविदा**^F, प्रस्ताव, भेंट^F, ठेका, **टेण्डर**; legal ~ मान्य सिक्का; ~ emotion करुणा^F; ~ money सत्यकार, बयाना; **टेंडरकी रकम**^F;

~ box, ~ enquiry, ~ fee, ~ form, ~ item, ~-money, ~ notice, ~ rates, ~ sample, ~ system.

**tender³** v.t. & i. उपस्थापित करना, प्रस्तुत करना, प्रदान करना, पेश करना, देना, भेंट^F करना (~ *advice, resignation*); शोधन करना, भुगतान करना, चुकाना (~ *payment*); **निविदा**^F **करना**, **निविदा**^F **देना**, टेण्डर भरना।

**tender⁴** a. मृदु, मृदुल, सुकुमार, अबल, कोमल, मुलायम, नरम (~ *heart*); करुण, संवेदनशील, दयार्द्र, सदय, सुलभदुःख, दुःखक्ष, नाजुकमिजाज; प्रणयी, प्रेमी, स्नेही, वत्सल (~ *parents*); मधुर, प्रिय, स्निग्ध, प्यारा; (परि०) **हलवार**, **सुडौल**; प्रबुद्ध, जागरूक, विचारशील, ध्यान रखनेवाला, सोचनेवाला, फूँक-फूँककर चलनेवाला; धर्मभीरु, बुरे कामसे डरनेवाला; जटिल, कठिन, नाजुक (~ *subject*); of ~ age अल्पवयस्क, सुकुमार, कमउम्र, ~ conscience (दर्श०) **मार्मिक अन्तर्भावना**^F; ~-eyed सुनेत्री, सुनयनी, शान्तनेत्री; क्षीण-नेत्र, कमजोर आँखोंवाला; ~foot (औपनिवेशिक एवं अमेरिकी ग्रा०) सुकुमार, कोमल; नौसिखिया, नया आदमी; ~-hearted सहृदय, दयार्द्रचित्त, सकरुण, सुकुमारहृदय, कोमलहृदय, सदय, दयालु, प्रेमी, स्नेहशील, नरमदिल; (निदान) स्पर्शासह, पीड़नासह, दाबासह, पीड़नासहिष्णु;

~ age, ~-bearded, ~-bladed, ~-coloured, ~-conscienced, ~-handed, ~ heart, ~-heartedness, ~ looking, ~-natured, ~ plant, ~-rooted, ~-shelled, ~

shoot, ~-skinned, ~-souled, ~-tempered, ~ vegetable, ~-witted.

**tendered** ⊙ टे'न्'डॅर्ड् a. दत्त, प्रदत्त, भेंट[F] किया हुआ, दिया हुआ।

**tenderer** –रॅर् n. देनेवाला; निविदाकार, टेण्डर भरनेवाला।

**tenderling** टे'न्'डॅर्लिंग् n. शिशु, बाल, बालक, बच्चा।

**tenderloin** ⊙ टे'न्'डॅर्लॉएन् n. (सुअर या गाय[F]की जंघा[F]का) मांसल भाग, मांसयुक्त पुट्ठा।

**tenderness** टे'न्'डॅर्'निस् n. स्पर्शासह्यता[F], (चि०) दावासह्यता[F], पीड़नासह्यता[F]; स्निग्धता[F], कोमलता[F], नजाकत[F], नर्मी[F]; संवेदनशीलता[F], करुणा[F], कारुण्य; क्षीणता[F], दुर्बलता[F], कमजोरी[F]; सहृदयता[F], स्नेहशीलता[F], प्रियता[F], दयालुता[F]; विचारशीलता[F]; धर्मशीलता[F]; सावधानी[F], चौकसी[F], खबरदारी[F]।

**tending** टे'न्'डिंग् १. n. परिपालन; २. a. प्रवण, उन्मुख।

**tendinous** ⊙ टे'न्'डिनॅस् a. स्नायुमय, शिराल, काण्डर, कण्डरीय, पेशीबन्धनी[F]का, पट्ठेदार, रेशेदार; ~ intersection (चि०) कण्डरा-प्रतिच्छेद।

**tendocalcaneus** –डोकॅलकें'निअस् n. (चि०) पार्ष्णिक कण्डरा[F], T.।

**tendon** –डॅन् n. (चि०, कृषि०, जीव०) कण्डरा[F], मांसरज्जु[F], पेशीबन्धनी[F], शिरा[F], स्नायु[F], पेशी[F] या पट्ठोंके सिरोंपरकी नस[F], रेशा (~ *cell*). T.।

**tendril** टे'न्'ड्रिल् n. सूत्र, सूत्रकोष्ठ, (कृषि०) तन्तु, सूत; लतातन्तु, किसलय, प्रतान, संजनी[F], रेशा, T.।

**tendrilled** –ड् a. सूत्रयुक्त, तन्तुमय, सूतदार।

**tendrilous** ⊙ –लॅस् a. ससूत्र, सूत्रकोष्ठमय, तन्तुमय, रेशेदार।

**tendron** टे'न्'ड्रॅन् n. प्ररोह, अंकुर, कोमल, अँखुआ, कल्ला; (pl.) पार्श्वकी तरुणास्थियाँ[F], पसली[F]की कोमल हड्डियाँ[F]।

**tenebarae** (L) n. अन्धकारोपासना[F]।

**tenebrific** टे'नि'ब्रि'फ़िक् a. तमोमय, अन्धकारजनक, अँधेरा उत्पन्न करनेवाला; ~ stars नैश तारे।

**tenebrose** ⊙ –'निं'ब्रोस् a. ध्वान्तमय, अन्धकारमय, तमयुक्त, अँधेरा।

**tenebrosity** ⊙ –ब्रॉ'सिटि n. ध्वान्तमयता[F], अन्धकारमयता[F], तमयुक्तता[F], अँधेरापन, अँधेरा।

**tenebrous** –'निं'ब्रॅस् a. (प्रा०) अन्धकारमय, अन्धकारपूर्ण, अँधेरा।

**tenebrousness** –निस् n. = TENEBROSITY.

**tenement** टे'नि'मॅन्ट् n. भूखण्ड, भूमि[F], जमीन[F], जागीर[F]; (कानून) मूर्त्तदाय, स्थायी सम्पत्ति[F] (खेत; मकान इत्यादि); (का०) आयुक्ति[F]; T.; आवास, निवासस्थान, भवन, गृह, घर, मकान (विशे० जिसमें एक परिवार रह सके), हवेली[F], चाल[F]; ~ building किराया-भवन; चाड़।

**tenemental** –मे'न्'टॅल् a. भूखण्डीय, जमीन[F]का, जागीर[F]का; आवास-विषयक, घर-मकानका; चाल[F]का।

**tenementary** –टॅरि a. रईसकी स्थायी सम्पत्ति[F]का, मूर्त्तदाय-सम्बन्धी, जागीरी।

**teneral** टे'नॅरॅल् a. अपक्व, अपरिपक्व, अपुष्ट, कच्चा।

**tenesmus** टि'ने'ज़्'मॅस् n. (चि०) निस्तानिका[F] प्रवाहण, ऐंठन[F]के साथ मलाशयमें पीड़ा[F]; टट्टी[F] उतारनेका दुःखद प्रयत्न, अत्यन्त ताकत[F]से काँखना।

**tenet** टे'(टी)'नि'ट् n. मतवाद, विश्वास, मत, सिद्धान्त, नीति[F], उसूल।

**tenfold** टे'न्'फ़ोल्ड् a. दशगुण, दसगुना।

**tenner** टे'नॅर् n. दस रुपयेका नोट; दस डालरका नोट ⊙।

**tennis** टे'नि'स् n. टेनिस, गेंद[F]का खेल; ~-court टेनिसका मैदान, टेनिस कोर्ट।

**tenno** टेनो n. जापानके सम्राट्की उपाधि[F], तेनो[F]।

**tenon**[1] टे'नॅन् n. (यंत्र०) (जोड़नेमें प्रयुक्त) चूल[F], लकड़ी[F]का सिरा, जोड़ (~ *saw*)।

**tenon**[2] v.t. चूल[F] बनाना, चूल[F] काटना, चूल[F]से जोड़ना, चूल[F] बिठाना।

**tenoner** –नॅर् n. चूल[F] बनाने या बैठानेवाला; चूल[F] बैठानेका यन्त्र।

**tenoning** –निंग n. (यंत्र०) चूल[F] बनाना।

**tenor** टे'नॅर् n. गतिविधि[F], निश्चित धारा[F], प्रवृत्ति[F], प्रवाह, दिशा[F], चाल-ढाल[F]; (विशे० ला०) जीवनावधि[F], जीवनधारा[F], क्रम, क्रमानुगति[F], कार्यगति[F]; तार; (भाषण, लेखन आदिका) सामान्य आशय; अभिप्राय, भाव, भावार्थ, असली मंशा[F], मतलब; (संगीत) धैवत सुर, पुरुषका उच्चतम स्वर; धैवत सुरका गायन या गायक; धैवत सुरका वाद्ययन्त्र, बड़ा वायलिन या बेला, ऊँचे सरगमका चौतरा; ~ of a bill (का०) विपत्रकी अवधि[F], हुण्डी[F]की अवधि[F]।

**tenorist** टे'नॅरिस्ट् n. (संगी०) धैवत सुरमें गाने या बजानेवाला।

**tenotomy** टॅनॉ'टॅमि n. कण्डराच्छेदन, (कृषि०) कण्डराशल्य-क्रिया[F], मांसरज्जु[F]की चीरफाड़[F]।

**tenrec, tan-** टे'न्'रे'क्, टैन-' n. झाऊ चूहा।

**tense**[1] टे'न्स्' n. (क्रिया[F]का) काल (*present*, *past*, *future*, ~); कालक्रम, (भिन्न पुरुषोंके साथ इन) कालोंकी क्रमिक व्यवस्था[F]।

**tense**[2] v.t. & i. प्रतत करना, तानना, खींचना।

**tense**[3] a. (चि०) आतत, प्रतत, अशिथिल, कड़ा, तनावपूर्ण, तना हुआ, कसा हुआ, खींचा हुआ; (ला०) आविष्ट, उद्विग्न, क्षुब्ध, बेचैन (~ *mind*, *emotion*)।

**tenseless** टे'न्स्'लिस् a. कालरहित, कालशून्य, कालमुक्त।

**tenseness, tensity** टे'न्स्'निस्, –'सिटि nn. आततत्व, (शिक्षा०) आततता[F], प्रसार्यता[F], तनाव, खिंचाव; क्षोभ, उद्वेग, तनातनी[F]।

**tensibility, tensility** –सिबि'लिटि, –सि'लिटि nn.

आतन्यता^F, प्रसारणीयता^F, प्रसार्यता^F, लचीलापन, (रसा०) **तनावपन**।

**tensible** –'सिबॅल् a. आतन्य, प्रसार्य, प्रसारणीय, तननेवाला, खिंचनेवाला, लचकदार, लचीला।

**tensile** –साइ(सि)ल् a. आतति-, आततीय, प्रतति-विषयक, प्रसार्यता-सम्बन्धी, वितति-सम्बन्धी, (रसा०, यन्त्र०) **तनन-, तनाव-**, आतन्य, तन्य, प्रसार्य, तननेवाला, खिंचनेवाला;
~ strain, ~ strength, ~ stress, ~ test.

**tensility** –सि'लिटि n. दे० TENSIBILITY; (रसा०) **तन्यता**^F।

**tensimeter** –'मिटॅर् n. (रसा०) **वाष्पदाबमापी**।

**tensiometer** –सि(ऑ)'मिटॅर् n. पृष्ठाततिमान, (रसा०, भौ०) **पृष्ठतनावमापी**, तनावमापी।

**tension**[1] टे`न्'शन् n. तान्ति^F, (स्थिति, गति०, ग० भौ०) **आतति**^F, वितति^F, प्रतति^F, प्रसारणा^F, प्रसार्यता^F, (प्रा० भूगोल, रसा०, स्थिति०, गति०) **तान**^F, **तनाव**, कसाव, खिंचाव; क्षोभ, उद्वेग, उत्तेजना^F, तनातनी^F, जोश; वातिप्रसारण, (वाति^F या गैस^F की) प्रसरणशील शक्ति^F, विद्युद्गामी बल, विद्युद्वाहक बल;
~ apparatus, ~ joint, ~ law, ~ member, ~ screw, ~ strength, ~ test, ~ testing, ~ wave, ~ wood.

**tension**[2] v.t. आतति^F या तनाव लाना, आतत करना, तानना, खींचना; क्षुब्ध करना, उद्विग्न करना।

**tensional** –शॅनॅल् a. विततिक, आततिक; (प्रा० भू०) **तनावमूलक, तनाव**; प्रसारण-विषयक, खिंचाव या तनाव-सम्बन्धी; क्षोभात्मक, उद्वेगी, उत्तेजनात्मक, उद्वेगात्मक;
~ force, ~ strain, ~ stress.

**tensity** –'सिटि n. दे० TENSENESS.

**tensive** –सिव् a. आतानशील, आततिसूचक, आतानी, तनाव या खिंचाववाला, तना हुआ।

**tenson, -zon** टे`न्'सॅन्, -ज़ॅन् n. काव्य-प्रतियोगिता^F; गीति^F।

**tensor** टे`न्'सॅर् n. (श० र० शा०) तानक, आतानक, उत्तंसनी^F,ताननी^F (शरीरके किसी भागको तना हुआ रखनेवाली) पेशी^F; (ग०) **प्रदिश**, T.।

**tent**[1] टे`न्ट् n. पटवेश्म, वितान, पटावास, शिविर, तम्बू, खेमा, डेरा, कपड़कोट, छोलदारी^F, dark ~ अँधेरा तम्बू (जिसमें फोटो^F तैयार करते हैं); ~-bed मसहरी^F, तम्बूकी भाँति छतवाली खाट^F; ~-pegging नेजाबाजी^F; (वैद्यक०) शरीरगत नाली^F को विस्तारित करनेके लिए प्रयुक्त किसी वस्तु^F का बेलन;
~ cloth, ~ equipage, ~ godown, ~-master, ~-peg, ~-pole, ~'s store, ~-stitch, ~ wort.

**tent**[2] v. i. & t. वितानाच्छादित करना, तम्बूसे ढँकना; शिविरमें ठहरना, खेमा गाड़ना, पड़ाव डालना।

**tent**[3] n. घावमें भरी जानेवाली बत्ती^F, किसी खोल^F का पलीता, फोया।

**tent**[4] v.t. बत्ती रखना, पलीता रखना।

**tentacle** टे`न्'टॅकॅल् n. (जीव०) **संस्पर्शक**, स्पर्शकी^F, स्पर्शिका^F, ग्रन्थिकेश; शुथनी^F, कीड़ोंकी मूँछें^F, T.।

**tentacled** –ड् a. सांगक, अंगकयुक्त, ग्रन्थिकेशयुक्त, मूँछवाला।

**tentacular** –टै'क्यूलॅर् a. अंगकीय, ग्रन्थिकेशीय (~ *nerve*)।

**tentaculate, -ted** –लॅट्, -अेटि`ड् aa. = TENTACLED.

**tentaculiferous** –लि'फ़ॅरॅस् a. = TENTACLED.

**tentaculiform** –'क्यूलिफ़ॉर्म् a. अंगवत्, अंगकसमान, ग्रन्थिकेश-सदृश।

**tentage** ⊙ टे`न्'टिज n. **डेरा, तम्बू**;
~ equipment, ~ groups, ~ stores.

**tentation** टे`न्टे'शॅन् n. प्रयोजन, प्रयोगात्मकता^F, अन्वीक्षण, परीक्षण, आजमायश^F।

**tentative**[1] –'टॅटिव् n. प्रयोगात्मक प्रयास, अन्वीक्षात्मक सिद्धान्त, आजमायशी बात^F।

**tentative**[2] a. अस्थायी, प्रयोगात्मक, अन्वीक्षात्मक, परीक्षात्मक, परीक्षामूलक, आजमायशी (~ *proposal*); **अनन्तिम** (~ *concept*)।

**tented** टे`न्'टिड् a. वितानित, वितानाच्छादित, खेमेवाला, चँदोवेसे आच्छादित, तम्बूदार।

**tenter**[1] टे`न्'टॅर् n. निरीक्षक, (विशे० कारखानोंमें मशीनों^F की) देख-भाल^F करनेवाला।

**tenter**[2] n. (तह^F करने या सुखानेके लिए) कपड़ा फैलानेकी मशीन^F; ~(hook) (जिसमें कपड़ा फँसा रहता है वह) अँकड़ी^F, काँटा या हुक; *be on ~ hooks* या (प्रा०) *on the ~s* घोर मानसिक कष्ट पाना, असमंजसकी अवस्था^F में होना, काँटोंपर होना।

**tenth** टे`न्थ् a. दशम, दसवाँ।

**tentorial** टे`न्टॉ'रिअॅल् a. (जीव०) **शिरकंक** (~ *arm*, ~ *pit*)।

**tentorium** –अॅम् n. (जीव०) **शिरकंक** T.; ~ cerebelli (चि०) **अनुमस्तिष्कछदि**^F; ~ notch (चि०) **छदिभंगिका**^F।

**tenuifolious** टे`न्यूइफो'लिअॅस् a. तनुदल-, तनुपत्र, पतली पत्तियोंवाला।

**tenuis** टे`'न्यूइस् n. (pl. *tenues*) अनुच्चरित व्यंजन।

**tenuity** टि`न्यू'इटि n. **तनुता**^F (~ *factor*), सूक्ष्मता^F, क्षीणता^F, बारीकी^F, पतलापन, महीनपन; (वायु^F या तरल पदार्थकी) विरलता^F, पतलापन, हलकापन; (लेखनशैली^F की) अनलंकारिता^F, संरलता^F, सादगी^F।

**tenuous** टे`'न्यूअॅस् a. (क०) तनु, सूक्ष्म, महीन, बारीक, पतला; अल्प, थोड़ा, छोटा; (भेदोंके सम्बन्धमें) अतिसूक्ष्म, नाजुक।

**tenure** टे`न्'यॅर् n. धारण, धारणत्व, धारिता^F; धारणाधिकार, अधिकार, लगानदारी^F का हक; (अर्थ०, का०) **भूधृति, पट्टा, पट्टेदारी**^F, मिल्कियत^F का हक; **कार्यकाल**,

अवधि^F, भोगावधि^F, धारणावधि^F, **पदावधि^F**, अधिकार-काल, अधिकाल, अहलदारी^Fका समय; military ~ सैनिक सेवावधि^F; ~-holder **भूधृति-धारी**, भूधारी, भूमिहार; ~ port सावधि पद।

**tenurial** ⊙ –न्युअॅ'रिअॅल् a. धारणीय, धृत, धारणाधिकार-विषयक, लगानदारी^Fके हककाः; भूधृति-विषयक, मिल्कियत^Fके हककाः; भोगावधि-विषयक, पदावधि-विषयक, अधिकार-सम्बन्धी, अहलदारी^Fके जमानेका (*~-sword*)।

**tenuto** (It.) a. अविरल, अविच्छिल; संगीत पूरा।

**teocalli** (Mex.) n. देवालय, मन्दिर।

**tepee, teepee** टी'पी, टी'पी n. टेपी, तीपी, (अमेरिकी इण्डियनोंका शंकुवत् तम्बू)।

**tepefaction** टे'पिफ़ैक्'शॅन् n. कोष्णता^F, कोष्णन, गुनगुना होना या करना, गुनगुनापन।

**tepefy** –'पि'फ़ाइ v.t. & i. मन्दोष्ण करना, गुनगुना करना, थोड़ा गरम कर लेना; मन्दोष्ण होना, गुनगुना होना।

**tephigram** टी'फ़िग्रैम् n. तापमान-चित्र, **ताफ़ीग्राम**।

**tephrite** टे'फ़्राइट् n. ज्वालामुखी चट्टान^F, उद्गीर्ण शैल।

**tephrochronology** ⊙ टे'फ़्रॅक्रॅनॉ'लॅजि n. (इति०) **भस्मतैथिकी^F**, T.।

**tepid** टे'पिड् a. (शा० एवं ला०) कोष्ण, कवोष्ण, **अल्पोष्ण**, मन्दोष्ण, ईषदुष्ण, कुनकुना, (रसा०, भौ०) **गुनगुना**, कुछ गर्म; शान्त, अनुत्तेजित, धीमा।

**tepidarium** (L) –डेॲ'रिॲम् n. (रोमन स्नानगृहमें) उष्णकक्ष, गरम कमरा, हमाम; समताप मध्य-स्नानागार; (चि०) उष्ण जलस्नान; उष्णजल स्नानागार।

**tepidity, tepidness** टि'पि'डिटि, –निॅस् n. कोष्णता^F, कवोष्णता^F, मन्दोष्णता^F, ईषदुष्णता^F, गुनगुनापन।

**-ter** दे० –THER.

**ter** (L) adv. तिबारा, तीन बार; ~ **in die** (L) adv. दिनमें तीन बार।

**ter., terr.** territory; terrace.

**terai** टॅराइ' n. तराई^F; मोटा टोप।

**teraph** टे'रॅफ् n. प्राचीन यहूदियोंके गृहदेव (की छोटी प्रतिमा^F)।

**teras** टे'रास् n. (चि०) विकृतगर्भ; राक्षस।

**teratism** ⊙टे'रॅटिज़्म् n. दैत्य, राक्षस; दैत्यत्व, दैत्यता^F, राक्षसपन।

**terato-** अपरूप- (*~genic, ~geny, ~logy, ~logical, ~logist*)।

**teratogeny** टे'रॅटॉ'जिनि n. अरूप या अद्‌भुत सृष्टि^F; (चि०) राक्षसजनन।

**teratoid** ⊙टे'रॅटॉएड् a. (चि०) राक्षससम; असामान्य, अद्‌भुत, असाधारण।

**teratological** टे'रॅटॅलॉ'जिकॅल् n. (चि०) अद्‌भुत गर्भ विज्ञान-विषयक; राक्षस-विज्ञान-सम्बन्धी; अद्‌भुतोपाख्यान-विषयक, अद्‌भुताख्यान-सम्बन्धी, विलक्षण कहानीवाला।

**teratologist** –टॉ'लॅजिस्ट् n. राक्षस विज्ञानी; अरूप-विज्ञानी, अद्‌भुत सृष्टि^Fका विशेषज्ञ।

**teratology** –जि n. (चि०) विकृताकृति-गर्भ-विज्ञान, अद्‌भुत-गर्भ-विज्ञान; राक्षस-विज्ञान; अद्‌भुतोपाख्यान, अद्‌भुताख्यान, विलक्षण कहानी^F; अपरूपविज्ञान, (शिक्षा०, जीव) **विकृतिविज्ञान**।

**terce** ⊙टर्स्' दे० TIERCE.

**tercel, tiercel** टर्'सॅल्, टीर्'सॅल n. शिकरा, नर बाज।

**tercentenary, tercentennial** टर्से'न्'टि'नॅरि, टी'नॅरि, टर्सॅन्टे'नियॅल् aa. & nn. त्रिशतवार्षिक, तीन सौ सालका; त्रिशतिक, त्रिशती^F, त्रिशतवर्षीय वार्षिकी^F, तीन सौवें सालकी वर्षगाँठ^F।

**tercet** टर्'सिॅट् दे० TRIPLET.

**terebene** टे'रिबीन् n. विसरलेन्य (तारपीनके तेल और गन्धकका एक संक्रमणनाशक मिश्रण)।

**terebrate** टे'रिब्रेट् v.t. & i. छेदना, सालना; छिदना।

**terebic** टॅरे'बिक् a. तारपीनका।

**terebinth** टे'रिबिन्थ् n. विसरल, तारपीनका पेड़।

**terebinthine** –'थाइन् a. तारपीनके वृक्ष या तेलसे सम्बन्धित।

**teredo** टॅरी'डो n. (pl. *-s*) नौकाष्ठान्तक, काष्ठान्तक, घुन, पोतकीट, जहाजी कीड़ा।

**tergal** टर्'गॅल् a. पृष्ठीय, पीठ^Fका।

**tergeminate** टर्जे'मिनॅट् a. (वन०) त्रिधा^F, त्रिभाग।

**tergite** टर्'जाइट् n. (जीव०) **पृष्ठकठक**।

**tergiversate** टर्'जिवॅसेट् v. i. स्वधर्मपरित्याग करना, विश्वास बदलना, अपने ही विरुद्ध हो जाना, वादेसे हटना, पीठ^F मोड़ना, टलना, मुकर जाना; परस्परविरोधी बातें^F कहना, बार-बार पहलू बदलना, गिरगिटकी तरह रंग बदलना।

**tergiversation** –से'शॅन् n. स्वधर्मत्याग, वचनत्याग, वाक्छल, बातें^F बदलना, छल, कपट, हेराफेरी^F, टाल-मटोल^F; अपलाप, परस्पर विरोधी कथन, दुहरी बात^F।

**tergiversator** –'जिवॅसेटॅर् n. स्वधर्मत्यागी, वाक्छली, सिद्धान्तोंको छोड़नेवाला, परस्पर विरोधी बात^F कहनेवाला।

**tergum** –गम् n. (जीव०) **पृष्ठक**।

**term.** termination.

**term**[1] टर्म्' n. सीमा^F, मर्यादा^F, **अवधि^F**, अन्त, पर्यन्त, हद^F, (*set a ~ to his encroachments*); कालावधि^F, नियत अवधि^F, निर्दिष्ट अवधि^F, समय, **मियाद^F**, मुद्दत^F; (चि०) (प्रसूति^F) नवमासिक गर्भावस्था^F, पूर्ण गर्भावस्थावधि^F; (विश्वविद्यालय, कानून) **उपसत्र**, पर्व कार्यकाल, शिक्षणकाल, सत्रकाल, सत्रावधि^F, अदालत^F-की बैठक^Fका समय; नियत दिवस, निश्चित तिथि^F; (कानून) निबन्धन, भूसम्पत्ति^Fके सावधिक अधिकार, मियादी कब्जा या दखल; (भौ०) **तरंग-संख्या^F**; (गणित) पद; (भाषाशास्त्र) **शब्द, पद** (*technical, scientific, ~*); (pl.) अभिव्यंजना-शैली^F (*flattering ~s*); (pl.) बन्धन, **निबन्धन, नियम**, क़रार, **शर्तें^F**

...त, कीमत^F; (pl.) (*dictate your own~s*); ...ात^F (*am on good*, पारस्परिक सम्बन्ध, व्यव... of reference सन्दर्भ- *bad*, *~s with him*... *to ~s* बाधित करना, पद, विचारार्थ विष... *come to ~s* शर्तें^F मान लेना, शर्तें^F मनवा ले...; दब जाना, राजी हो जाना; *in ~s* रास्तेपर आ...स, इन-इन शब्दोंमें। *of* विशे...

**term²** ...v. संज्ञा^F देना, अभिहित करना, नाम रखना (*...s he ~ed* sheer *robbery*); नाम लेकर पुका-...ना, कहना, नामजद करना।

**termagancy** टर्'मॅजॅन्सि n. क्षोभ, अशान्ति^F; कोलाहल, खलबली^F; उपद्रव, शरारत^F; दुर्दान्तता^F, रणचण्डीपन, कर्कशापन, तेजतरारपन, झगड़ालूपन, दंगा।

**termagant** –न्ट् a. & n. कलहिनी (स्त्री^F), कर्कशा (नारी^F), दुर्दान्त, चण्डी, झगड़ैल (औरत^F), (मुसलमानोंका) कल्पित उपद्रवकारी देवता।

**termer** टर्'मॅर् n. (अवधि^F पूरा करनेवाला) बन्दी; पट्टीदार।

**Termes** टर्'मीज् n. काष्ठकीट, दीमक आदि।

**terminability** टर्मिनॅबि'लिटि n. = TERMINABLENESS.

**terminable** –'मिनॅबॅल् a. **पर्यवसेय,** अवसेय, सावधि, **समापनीय, समाप्य,** अन्त्य, अन्त होनेवाला (~ *annuity*, *loan*)।

**terminableness** –निस् n. अवसेयता^F; सावधित्व, समापनीयता^F, समाप्यता^F, निश्चितता^F।

**terminal¹** टर्'मिनॅल् n. (किसी स्थानपर) समाप्त होनेवाली वस्तु^F; **अक्षिपट्ट; संयोगी पेंच;** अन्त, **सिरा;** रेल^Fका आखिरी स्टेशन, रेलवे टर्मिनस ⊙; T.।

**terminal²** a. असान्त्रिक (~ *examination*); सावधि, **आवधिक,** आवसानिक, अवसायी, अवसानीय, आन्त, **अन्त्य, अन्तिम,** अन्तका; सीमा-, सीमान्त, सीमावर्ती, हद^F बनानेवाला; (रसा०) **अग्र,** (रसा०) **अग्रीय,** (वन०, कृषि०) **अग्रस्थ,** शिखरस्थ, डण्ठलके सिरेका; नियतकालिक, मियादी; (गति० वि०) **चरम,** आखीरी; ~ cell (रसा०) **अग्रकोषिका^F,** अग्रकोष; ~ leave **सेवान्त छुट्टी^F;** ~ tax **सीमा-कर, चुंगी^F,** ~ value (गणि०) संक्षिप्त राशि^F, संक्षिप्त रूप;

~ accounts, ~ advantage, ~ artery, ~ benefits, ~ bud, ~ call, ~ charges, ~ costs, ~ leave, ~ moraine, ~ office, ~ organ, ~ ossicles, ~ sensitivity, ~ station, ~ strip, ~ tax, ~ time, ~ velocity, ~ ventricle, ~ voltage.

**terminate¹** –नेट् v.t. & i. (का०) **पर्यवसान करना,** अवसान करना या होना, अन्त करना या होना, (रेल०) **समाप्त करना या होना,** खत्म करना या होना; सीमित करना, सीमा^F बाँधना, आबद्ध करना, हद^F बाँधना।

**terminate²** –नॅट् a. अवसानप्राय, अवसायी, शेषप्राय, समाप्तप्राय, खत्म होनेवाला; सीमित, बँधा हुआ।

**termination** –नेशॅन् n. इतिश्री^F, **पर्यवसान, समाप्ति^F;** शेषकरण, अवसान, अन्त, खातमा; **अन्त भाग,** सीमा^F, हदबन्दी^F; सीमाबद्धता^F; प्रत्यय, शब्दका अन्त्याक्षर; (भूगर्भ०) सिरा, छोर; *bring to a~*, *put a ~ to* अवसान करना, अन्त करना, समाप्त करना।

**terminational** –नॅल् a. (व्या०) अन्त्यवर्णिक, अन्त्याक्षर-सम्बन्धी; अन्त्य, सिरेवाला, आखिरी।

**terminative** –'मिनॅटिव् a. अवसानसूचक, समाप्तिबोधक, समाप्तप्राय, निश्चितप्राय; चूड़ान्त, सिरेका; निश्चयार्थक।

**terminator** –नेटॅर् n. समापक, अन्तकर्त्ता, समाप्तिकर्त्ता, खतम करनेवाला (व्यक्ति या पदार्थ); (गणि०) **प्रकाशान्त रेखा^F,** चकासान्तरेखा^F; **दीप्तिसीमान्त, दीप्तिरेखा^F,** प्रकाशाप्रकाश-विभाजक रेखा^F।

**terminatory** ⊙–नॅटॅरि a. अवसेय, अवसानकारी, समापनकारी, अन्तकारी, खतम करनेवाला।

**terminer** टर्'मिनॅर् दे० OYER.

**terminism** –निज़्म् n. प्रायश्चित्तावधिवाद = NOMINALISM.

**terminist** –निस्ट् n. प्रायश्चित्तावधिवादी = NOMINALIST.

**terminological** टर्मिनॅलॉ'जिकॅल् a. संज्ञाशास्त्रीय, परिभाषाशास्त्रीय; पारिभाषिक, पारिभाषिक शब्दावलिविषयक।

**terminology** –नॉ'लॅजि n. संज्ञाशास्त्र, परिभाषाशास्त्र, परिभाषा-विज्ञान; परिभाषा^F; (पारिभाषिक) **शब्दावली^F**।

**terminus** टर्'मिनॅस् n. (pl. *-es*) (अब क०) लक्ष्य, ध्येय, उद्देश्य, निशाना, हद्द^F; मंजिल^F, अन्त, (रेल०) **अन्तिम स्टेशन,** टर्मिनस; (रोमन पुराण) दिक्पाल, दिगीश, सीमान्त-देव, सरहद^Fका देवता; (वर्गाकार स्तम्भपर आश्रित मनुष्यकी) **अर्द्धमूर्ति^F,** अर्द्धप्रतिमा^F।

**termitarium, termitary** टर्मिटेॲ'रिॲम्, टर्'मिटॅरि nn. वल्मीक, दीमक^Fका घर।

**termite** टर्'माइट् n. वल्म, (वन०, जीव०, कृषि०) **दीमक^F;** ~ mound वल्मीक, बाँमी^F।

**termitophilous** –टॉ'फिलॅस् a. (जीव०) **दीमक-गृहवासी।**

**termless** टम्'लिस् a. (काव्य, भाषण) निर्बन्ध, निरवधि, अवधिविहीन, असीम, कालहीन, समयहीन, अनन्त, बेहद।

**termor** टर्'मॅर् n. सावधि पट्टाधारी, निश्चित कालतकके लिए पट्टीदार।

**tern¹** टर्न् १. n. त्रिक, तिक्का; २. a. = TERNATE.

**tern², tarn** टार्न् nn. (प्रा० भू०) **भृगुतीर सर;** कुररी^F, समुद्री टिटिहरी^F।

**ternal** –'नॅल् a. त्र्यात्मक, तीनका।

**ternary** –नॅरि a. (यन्त्र०) **त्रिधातुक;** त्रिभागीय, त्रिमय, त्र्यात्मक, तीनका (~ *alloy*); त्रिवर्णक; त्रिचर, (~

*quantic*), जिसमें तीन चल राशियाँ^F हों; (रसा०) त्र्यंगी, तिरंगा; क्रममें तृतीय।

**ternate** –'ने(नें)ट् a. त्रिकमय, त्रिकयुक्त, त्रिकन्यस्त, (वन०) **त्रिकात्मक**, त्रिदल, त्रिदली।

**terne** टर्न्' n. (*~-plate* भी) कलई^F और सीसेकी मिली धातु^F।

**Terpsichorean** टर्प्सिकॅरी'ॲन् a. नृत्यदेवी^Fसे सम्बन्धित (*~ art*)।

**terra** (L) टे'रॅ n. क्षोणी^F, धरणी^F, धरा^F, भू^F, वसुन्धरा^F, वसुमती^F, पृथिवी^F, पृथ्वी^F, जमीन^F।

**terrace**[1] टे'रॅस् n. उत्तल, (कृषि०) **तल**, चबूतरा, चौतरा, मंजिल; **वेदी**^F, वेदिका^F; समतल टीला; **सीढ़ीदार खेत**; (भूगर्भ०) ऊँचा तट, समुद्री कगार; (ढाल^Fके ऊपर निर्मित) आवास-पंक्ति^F, गृहश्रेणी^F, घरोंकी **कतार**^F; खुली **छत**^F; पुश्ता, बाँध; ~ ablation (प्रा० भू०) **जलोढ अपक्षरण**; ~ cultivation (कृषि०) सीढ़ीदार खेती^F; ~ system (कृषि०) **तलवेदी रीति**^F।

**terrace**[2] v.t. उत्तलन करना, चबूतरा बनाना, समतल टीला निकालना; छत^F बनाना; पुश्ता बनाना।

**terraced** ⊙–ड् a. **वेदिकायित**, **वेदिकायुक्त** (*~ mountain*), उत्तलित, उत्तल, टीलेवाला (*~ soil*); ~ root **खुली छत**^F।

**terracette** ⊙ टे'रॅसे'ट् n. (प्रा० भू०) **मेषपथ**।

**terracotta** टे'रॅकॉ'टॅ n. पक्वमृदा, **मृणमूर्त्ति**^F, **पकी मिट्टी**^F, पकायी हुई मिट्टी^F (मूर्तियाँ^F इत्यादि बनानेमें प्रयुक्त); (पकी हुई मिट्टी^Fकी बनी हुई) प्रतिमा^F, छोटी मूर्ति^F; (a. & n.) बादामीपन लिये हुए लाल रंगका; बादामी या लाल रंग।

**terrae filius** (L) पृथ्वीपुत्र, कृपक-मजदूर।

**terrage** टे'रिज् a. भूशुल्क।

**terrain** टे'रेन्' n. भूखण्ड, (ऋतु०) **भूप्रदेश**, भूभाग; (युद्धकला^Fमें) उपयोगी भूमि^F, मौकेकी जमीन^F।

**terramare** टे'रॅमार, टे'रॅमेॲर' n.हड्डियोंवाली खाद^F।

**terranean** ⊙टे'रेनिॲन् a. भौमिक, पार्थिव, भू-विषयक, पृथ्वी-सम्बन्धी, जमीन^Fका।

**terraneous** –ॲस् a. = TERRANEAN.

**terrapin** टे'रॅपिन् n. वारिकूर्म, मीठे पानीका एक कछुआ।

**terraqueous** टे'रेक्विॲस् a. जलस्थलमय, पानी और मिट्टी^Fका।

**terrene** टे'रीन्' a. पार्थिव, पृथ्वी^Fका, मृत्तिकामय, भौम, जमीन^Fका।

**terreplein** टेॲर'प्लेन् n. किलेबन्दी^F, मोर्चा।

**terrestrial**[1] टॅरे'स्ट्रिॲल् n. स्थलज, भूवासी, पृथिवीवासी, जमीन^Fका बाशिन्दा।

**terrestrial**[2] a. भौम, **भौमिक**, **पार्थिव**, ऐहिक, लौकिक, सांसारिक, दुनियावी; **स्थलज**, **स्थलीय**, थलसम्बन्धी, जमीन^Fका; (जन्तुवि०) भूचर, भूमिवासी, स्थलचर, स्थलजीवी; ~ globe **पार्थिवगोलक**, पृथ्वी^F, भूमि^F; ~ adaptation, ~ animals, ~ equator, ~ globe, ~ latitude, ~ longitude, ~ magnetism, ~ meridian, ~ radiation, ~ stock, ~ telescope.

**terret, -it** टे'रिट्, -इट् n. [illegible] मुद्रिका^F, मुँदरी^F।

**terrible** टे'रॅबॅल् a. भयावह, भीषण, भय[illegible] कराल, विकराल, भयंकर, आतंककारी, विकट, डर[illegible] (*~ ravages*); (बोल०) उग्र, दारुण, घोर, तीव्र, [illegible], अतिप्रचण्ड, तीव्र, बहुत तेज, बड़ा भारी (*~ bore*)।

**terribleness** –निॅस् n. भयावहता^F, भीषणता^F, भयानकता^F, विकरालता^F, भयंकरता^F, विकटता^F, उग्रता^F, दारुणता^F, घोरता^F, तीव्रता^F, सातिशयता^F।

**terricole** ⊙टे'रिकोल् a. जीवी, सजीव, सप्राण; पार्थिव, भौमिक, भूमिजीवी; भू-जनित, जमीन^Fपर उगनेवाला।

**terricolous** –'कॅलॅस् a. भौमिक, पार्थिव, थली, जमीन^Fपरका।

**terrier**[1] टे'रिॲर् n. (एक मजबूत जाति^Fका कुत्ता) टैरियर (*bull, fox ~*)।

**terrier**[2] n. भूविवरणिका^F, खाता, खतौनी^F, खसरा।

**Terrier**[3] n. (बोल०) प्रादेशिक सैनिक।

**terrific** टॅरि'फ़िक् a. आतंककारी, आतंकपूर्ण, भयंकर, भयावह, भीषण, विकराल, दहलानेवाला, डरावना।

**terrify** टे'रिफ़ाइ v.t. आतंकित करना, भयभीत करना, दहलाना, डराना।

**terrigenous** टे'रिजिॅनॅस् a. भौम, **भूमिज**, भौमिक, पार्थिव, भूजात, **स्थलजात**, पृथ्वीजनित (*~ deposits*)।

**terrine** (F) n. मृद्भाण्ड, मिट्टी^Fका बर्तन।

**territ** टे'रिट् n. = TERRET.

**territorial**[1] –टॉ'रिॲल् n. प्रादेशिक सेना^Fका सिपाही।

**territorial**[2] a. प्रादेशिक; प्रदेशी, भूभागी, राज्यक्षेत्रीय; क्षेत्रिक, क्षेत्रीय, अमेरिकी प्रदेशोंमेंसे किसीका भी; T ~ Army *or* Force **प्रादेशिक सेना**^F, देशी फौज^F; **प्रादेशिक बल**; ~ system प्रादेशिक प्रणाली^F; ~ waters (राज०) **क्षेत्रिक सागर**, **समुद्री सीमा**^F, **भूभागी समुद्र**, **भूभागी जल**; जलीय प्रदेश, (का०) **जलप्रांगण**;
~ atmosphere, ~ bundle, ~ charge, ~ constituency, ~ distribution, ~ integrity, ~jurisdiction, ~limits, ~ material, ~ right, ~ sea, ~ sovereignty, ~ strait, ~ subsoil.

**territorialism** –लिज़्म् n. प्रादेशिकता^F, प्रान्तीयता^F; प्रादेशिक संगठन; सामन्तवाद, सामन्तशाही^F।

**territoriality** –ऐ'लिटि n. प्रादेशिकता^F, प्रदेशिता^F, राज्यक्षेत्रीयता^F, क्षेत्रीयता^F।

**territorialize** –'रिॲलाइज् v.t. प्रदेश-विस्तार करना, राज्यक्षेत्र बढ़ाना या घटाना, प्रदेश बनाना; प्रादेशिक बनाना; प्रादेशिक स्तरपर लाना।

**territory** –'रिटॅरि n. देश, (का०) **प्रदेश**, शासनक्षेत्र,

राज्यक्षेत्र, नगरक्षेत्र, राज्य, रियासत^F, सल्तनत^F, अमलदारी^F, इलाका; (वाणि०) वाणिज्यक्षेत्र, व्यापारक्षेत्र, व्यवसायक्षेत्र; मण्डल, भूखण्ड, जिला ⊙ ।

**terror** टे’'रॅर् n. त्रास, (शिक्षा०) **संत्रास, आतंक,** भीति^F, भय, डर, दहशत^F; खौफ; आतंकजनक पदार्थ, आतंककारी व्यक्ति; भयहेतु, डरावा; (बोल०) शरारती बच्चा; king of ~s मृत्यु^F, मौत^F; ~stricken, -struck आतंकित, भयभीत, भयग्रस्त, दहशत खाया हुआ ।

**terrorism** –रिज़्म् n. (का०) **आतंकवाद,** संत्रासवाद ।

**terrorist** –रिस्ट् n. आतंकवादी, संत्रासवादी, उग्रतावादी, क्रान्तिकारी; ~ activity (का०) **आतंकपूर्ण कार्रवाई**^F ।

**terroristic** –'टिक् a. आतंकवादी, आतंकवादीका ।

**terrorization** –राइज़े'शॅन् n. आतंकीकरण, संत्रासीकरण ।

**terrorize** –'रॅराइज़् v.t. आतंकित करना, संत्रस्त करना, भयभीत करना, डराना ।

**terry**[1] टे’'रि n. उत्पाश वस्त्र, अनकटी बुनाईवाला कपड़ा ।

**Terry**[2] n. (बोल०) प्रादेशिक सैनिक ।

**terse** टर्स्'' a. (भाषण, लेखनशैली^F, लेखकके सम्बन्धमें) परिसंहत, संक्षिप्त, सुगठित, स्पष्ट, साफ-सुथरा ।

**terseness** –'नि्स् n. संक्षेप, लाघव, संक्षिप्तता^F, परिसंहति^F, सुगठितता^F, स्पष्टता^F, साफ-सुथरापन ।

**tertian**[1] टर्'शन् n. तृतीयक ज्वर, त्र्याहिक, विषम, एकान्तरा, तिजरा ।

**tertian**[2] a. त्र्याहिक, तृतीयक, एकान्तरा, अँतरिया, तीजरिया, तीसरे दिनका; ~ ague = TERTIAN[1].

**tertiary**[1] –शॅरि n. (पक्षीवि०) तीसरी पंक्ति^Fका उड़नेका पंख; (T ~) (मान०) **तृतीय युग;** धार्मिक संघका तीसरी श्रेणी^Fका सदस्य, तीसरे दर्जेका पादरी; the T ~ भूतत्त्व-सम्बन्धी तृतीय काल ।

**tertiary**[2] a. तृत, तृतीय, (रसा०) **तृतीयक,** तीसरा, तीसरे क्रमका, तीसरे दर्जे या नम्बरका; ~ period (*the T* ~ भी) तृतीय काल, **तृतीय युग;** ~ root (कृषि०) **मूलानुकूल, प्रमूल;** ~ stage (चि०) तृतीयकावस्था^F;

~ alcohol, ~ base, ~ mutant, ~ triangulation.

**tertium quid** (L) n. मध्यवर्ती वस्तु^F, कोई तीसरी वस्तु^F ।

**tertius** –शॅस् a. तृतीय, तीसरा ।

**tervalent** –'वॅलॅन्ट् a. = TRIVALENT.

**tessellar** टे’'सॅलॅर् a. चतुर्भुजनिर्मित, चौपड़का ।

**tessellate**[1] –लेट् v.t. कुट्टिमचित्रित करना, चित्रकुट्टिमित करना, मोजेकसे फर्श बनाना ।

**tessellate**[2] –लॅट् a. (वन०) **शबलित;** = TESSELLATED.

**tessellated** –टिड् a. चतुष्कोणाकार, छोटे चतुर्भुजोंवाला; (वन०) कुट्टिमचित्र, रंग-बिरंगे चारखानोंवाला, खानेदार (~ *pavement*) ।

**tesselation** –ले'शॅन् n. चतुष्कोणोंका निर्माण, चतुर्भुजोंकी रचना^F, चौपड़का काम ।

**tessera** टे’'सॅरॅ n. (pl. -*e*) (पच्चीकारी^F आदिमें व्यवहृत, सीसे आदिका) छोटा टुकड़ा या ब्लाक; (ग०) **गोलीय आयत;** (रोमन पुराण, सम्भवतः टिकटके रूपमें चलनेवाला) हड्डी^Fका छोटा टुकड़ा; पाँसा ।

**tesseral** –रॅल् a. घनाकार, (पच्चीकारी^Fके कामके) समितीय, चौकोर टुकड़ेका (~ *system*); ~ harmonic (ग०) **जालीय प्रसंवादी;** ~ system (रसा०) **घन-पद्धति**^F ।

**tessitura** (It) n. ध्वनि-विस्तार, ध्वनि-प्रसार ।

**tessular** a. = TESSERAL.

**Test.** Testament.

**test**[1]* टेस्ट् n. (रसा०) **परीक्षण,** (रसा०) **परीक्षा^F*, परख^F*, जाँच^F,** इम्तहान; निकष, प्रमाण, प्रतीति^F, मानदण्ड, मापदण्ड, कसौटी^F, (स्वीकृति^F अथवा अस्वीकृति^Fका) हेतु, मूल कारण, आधार; (रसा०) प्रतिकर्मक (किसी यौगिकमें उसके अवयवकी विद्यमानता^F दिखानेके लिए पदार्थ); धातु-शोधनपात्र, कुठाली^F; (बोल०) टेस्ट-मैच, मुकाबलेका खेल; ~-glass **परीक्षण काच, परख-काच,** परख-गिलास; ~ meal (चि०) परीक्षणाहार; प्रयोगाहार; ~ hand **जाँच-कर्मी;** ~-tube (रसा०) **परीक्षण-नलिका^F, परख-नली^F;** *has stood the successive ~s of poverty and riches* निर्धनता^F और सम्पन्नता^Fमेंसे होकर निकला है;

~ age, ~ audit, ~ battery, ~ bay, ~ bench, ~ box, ~ call, ~ card, ~ case, ~ certificates, ~charges, ~chart, ~check, ~ checker, ~ circuit, ~ clerk, ~ cord, ~ cross, ~ desk, ~ equipment, ~ examination, ~ head, ~-house, ~ letter, ~-load, ~-match, ~ message, ~ nail, ~-nail method, ~-paper, ~ piece, ~-pile, ~ pit, ~ plot, ~ pressure, ~ purchase, ~ reagent, ~ report, ~ rod, ~ room, ~ scaling, ~ slip, ~ solution, ~ speed, ~ strip, ~ tracks, ~ type, ~ weight, ~ well, ~ works.

**test**[2] v.t. परीक्षण करना, परीक्षा^F करना, परखना, जाँचना, कसौटी^Fपर कसना, आजमाना, इम्तहान लेना; कठोर परीक्षा^F करना, ठोक-बजाकर देखना; (धातु^F) शोधना ।

**test**[3] n. (कुछ जानवरोंका) शल्क, कठोर आवरण, कड़ी खाल^F या खोल^F ।

**testa** टे'स्टॅ n. दृढ़ शल्क, कठोर आच्छादन, कठिन आवरण, कवच, (वन०) **बीजकवच,** (कृषि०) **बीजावरण,** सख्त छिलका या खोल^F, घोंघा; घोंघा-कवच, T. ।

**testable** टे'स्टॅबॅल् a. परीक्षणीय, परीक्ष्य; शोधने योग्य ।

**testacean** टे'स्टे'श्न् a. & n. बाह्यावरणयुक्त, कड़ी खाल^F रखनेवाला (जन्तु०) कड़े खोलवाला (जीव), घोंघा।

**testaceology** –सिऑ'लॅजि n. कर्परविज्ञान, प्रकवच-विज्ञान, घोंघेकी विद्या^F।

**testaceous** –'शॅस् a. कर्पर-सम्बन्धी, कर्परवासी, बाह्या-वरणसहित, कड़े खोलवाला, घोंघे-सा।

**testacy** टे'स्'टॅसि n. = TESTATION.

**testament** –टॅमॅन्ट् n. (क़ानून) मृत्युलेख, रिक्थपत्र; इच्छापत्र, (का०) **वसीयत;** (बाइ०) प्रतिज्ञापत्र, पुराना धर्मनियम, नियमपत्र; (T~) बाइबिलके नये टेस्टामेण्टकी प्रति^F या संहिता^F।

**testamental** –मे'न्'टॅल् a. = TESTAMENTARY.

**testamentary** –टॅरि a. मृत्युलेखनिर्दिष्ट; इच्छापत्रीय, रिक्थपत्रदत्त, इच्छापत्र-विषयक, मृत्युलेख-सम्बन्धी, **वसी-यती;** ~ instrument इच्छापत्र;
~ disposition, ~ guardian, ~ inventory, ~ succession.

**testamur** टे'स्टे'मॅर् n. (विश्वविद्यालयीय परीक्षा^F उत्तीर्ण करनेका) प्रमाणपत्र, सनद।

**testate** टे'स्टे(टॅ)ट् a. & n. कृतमृत्युलेख (व्यक्ति), (का०) **वसीयती,** वसीयत^F करके मरनेवाला (आदमी)।

**testation** –टे'शॅन् n. मृत्युलेखन, वसीयत^F करना।

**testator** –'टॅर् n. रिक्थसंकल्पक, मृत्युपत्रकर्ता, रिक्थ-कर्ता, (का०) **वसीयतकर्त्ता,** वसीयत^F करनेवाला।

**testatrix** –ट्रिक्स् n. मृत्युपत्रकर्त्री, रिक्थपत्रकर्त्री, वसी-यत^F करनेवाली।

**tester**[1] टे'स्'टॅर् n. (रसा०) **परीक्षक,** परीक्षणकर्ता, पारखी, परखनेवाला, जाँचनेवाला; परीक्षणयन्त्र, **परीक्षी, परीक्षित्र, परखी,** कसौटी^F।

**tester**[2] n. खाट^Fका चँदवा, मसहरी^Fका ऊपरका भाग।

**tester**[3] n. हेनरी अष्टमके राज्यकालका शिलिंग = ६ पेंस।

**testes** टे'स्'टीज़् n. = TESTICLES.

**testicle** –टिकॅल् n. मुष्क, वृषण, (चि०, कृषि०) वृषण-ग्रन्थि^F, (कृषि०) **अण्डग्रन्थि^F।**

**testicular** –'क्यूलॅर a. मुष्कीय, (चि०) वृषण-वृषणिक, वृषणीय, (कृषि०, चि०) कृषणाग्रंथिक, अण्ड-ग्रन्थिक, **अण्ड-;**
~ activity, ~ artery, ~ follicle, ~ plexus, ~ vein.

**testiculate** –लॅट् a. मुष्कमय, वृषणयुक्त, अण्डयुक्त, फोतेदार; अण्डाकार, पेल्हरकी शङ्क^Fका; (वन०) अण्डद्वय-युक्त, दो अण्डाकार अवयवोंवाला।

**testification** टे'स्टिफ़िके'शॅन् n. अभिसाक्षीकरण, प्रमाणीकरण, साक्ष्य, गवाही^F।

**testificatory** ⊙ –'टिफ़िकेॅटॅरि a. अभिसाक्ष्यात्मक, प्रमाणात्मक।

**testifier** –'टिफ़ाइअॅर् n. अभिसाक्षी, प्रमाणक व्यक्ति।

**testify** –इ v. i. & t. (*to, against* के साथ) सिद्ध करना, (का०) **प्रमाणित करना,** अभिसाक्ष्य देना, प्रमाण देना, गवाही^F देना, शहादत^F देना, सबूत देना, साबित करना (~ *the whole truth*)।

**testimonial** टे'स्टिमो'निअॅल् n. (का०) **शंसापत्र,** प्रशंसापत्र, आचरणपत्र, शीलपत्र, आचारपत्र, प्रमाणलेख, प्रमाणपत्र, चरित्रपत्र, सनद^F; (सम्मानसूचक) उपहार, भेंट^F, थैली^F।

**testimonialize** –लाइज़् v. t. आचरणपत्र देना, प्रशंसापत्र देना।

**testimony** –'टिमॅनि n. (शिक्षा०, दर्श०, का०) **साक्ष्य,** प्रमाण, प्रमाण्य, सबूत, शहादत^F, गवाही^F (*called him in* ~); (क़ानून) अभिसाक्ष्य, (का०) **मौखिक साक्ष्य,** मुखसाक्ष्य, प्रतिज्ञान, प्रमाणित कथन, (दर्श०) **शब्द-प्रमाण,** शपथपूर्वक घोषणा^F; प्रमाणपत्र; (प्रा०) (*aga-inst* के साथ) घोर विरोध, (बाइ०) ईश्वरकी दस आज्ञाएँ^F (*sing.* या pl.) ईसाई धर्मग्रन्थ।

**testiness** टे'स्'टिनिस् n. दुःशीलता^F, क्रोधीपन; चिड़-चिड़ापन, झल्लापन, बदमिजाजी^F, तुनुकमिजाजी^F, दुर्द-मता^F, दुर्दमनीयता^F, जिद्दीपन।

**testing** टे'स्'टिंग् n. परीक्षा^F, (कृषि०) **परीक्षण,** (कृषि०) परख^F, जाँच^F, देखभाल^F;
~ bed, ~ group, ~ instrument, ~lamp, ~ machine, ~ material, ~ offices, ~ station, ~ telegraphist.

**testis** टेस्'टिस् n. (pl. जीव०, चि०) **वृषण,** (~ *sac*), (शिक्षा०) **अण्डकोप,** उभयाण्ड, (चि०, जीव०) **अण्ड-ग्रन्थि^F, कपूरा,** वृषणग्रन्थि^F, उभयाण्ड ग्रन्थियाँ^F, दोनों अण्डे, कपूरे, पेल्हर, दोनों पेल्हर, दोनों कुसुलियाँ^F।

**teston** टे'स्'टॅन् n. (१४७०-१५५० तक प्रचलित) टेस्टन (एक इताली मुद्रा^F)।

**testudinal, -narious** टॅस्ट्यू'डिनॅल, -नेॲ'रिअॅस् aa. कच्छप-, कछुएका; कछुएके से रंगोंका।

**testudinate** –नॅट् a. कच्छपशल्कवत्, मेहराबदार।

**testudineous** –'निॲन् a. कच्छपशल्कवत्, कछुएके खपड़े जैसा।

**testudo** टे'स्ट्यू'डो n. (pl. *-s, -dines*) (रोमन पुराण) सैन्यव्यूह, सपरबन्दी^F, आड़^F; कच्छप, कछुआ।

**testy** टॅस्'टि a. क्रोधी, चिड़चिड़ा, झल्लानेवाला, तुनुक-मिजाज।

**tetanic**[1] टि'टॅ'निक् n. (नाड़ियों^F द्वारा स्नायुओं^Fपर असर डालनेवाली ओषधि^F) कुचलेका सत।

**tetanic**[2] a. धनुस्तम्भ-सम्बन्धी, अपतानिक, धनुर्वात-स्वरूप; अपतानक जनक।

**tetanization** टे'टॅनाइज़े'शॅन् n. (चि०) अपतानको-त्पादन, धनुस्तम्भोत्पादन, धनुस्तम्भीकरण, धनुर्वातके लक्षण उत्पन्न करनेकी क्रिया^F।

**tetanize** –'टॅनाइज़् v.t. धनुस्तम्भके लक्षण उत्पन्न करना।

**tetanoid** –नाएॅड् a. (चि०) अपतानकाभ, धनुस्तम्भवत्, धनुर्वात-जैसा।

**tetanus** –नॅस् n. धनुःरोग, (श० र० शा०, कृषि०) **धनु-र्वात;** (चि०) अपतानक, **धनुस्तम्भ, पेशी तनाव,**

(पेशियोंF में दुःखद आकुंचन उत्पन्न करनेवाला)।

**tetany** टे'टॅनि n. (चि०) अपतानिकाF, हस्तपादांगुलियोंF की ऐंठनF, (कृषि०, चि०) T.।

**te(t)chiness** टे'चिनिस् n. चिड़चिड़ापन, झल्लापन, तुनुकमिजाजीF, खीझF।

**te(t)chy** –चि a. क्रोधी, रोषी, झल्ला, चिड़चिड़ा, तुनुकमिजाज, खीजF जानेवाला।

**tete-a-tete**[1] (F) adv. आमने-सामने।

**tete-a-tete**[2] टेट्-'आ-टेट् n. ऐकान्तिक भेंटF, गुप्त वार्तालाप; दो व्यक्तियोंके बैठनेका सोफा।

**tete-a-tete**[3] a. गुप्त, गोपनीय, छिपाने योग्य, रहस्यमय, एकान्त।

**tete-a-tete**[3] adv. एकान्तः, गुप्तरूपेण, व्यक्तिगत रूपसे, निजी तौरपर।

**tether**[1] टे'दॅर् n. बन्धनरज्जुF, प्रग्रह, रस्सा, जंजीरF, पगहा, गिराईF; (ला०) प्राधिकार क्षेत्र; बोध, ज्ञानसीमाF, पकड़F (*was beyond his* ~)।

**tether**[2] v.t. (पशुओंको) पगहा बाँधना, रस्सीF या गिराईF से बाँधना; सीमिति करना।

**tetra**- चतुः-, चतुर्-; चतुस्-, चतुष्-, चतुश् (~*chord*, ~*chordal*, ~*cyclic*, ~*dactyl*, ~*gon*, ~*gram*, ~*hedron*, ~*hedral*, ~*logy*, ~*meter*, ~*morph*, ~*petalous*, ~*phyllous*, ~*pod*, ~*stich*, ~*style*, ~*syllable*)।

**tetrachord** टे'ट्रॅकॅर्ड् n. (विशे०, प्राचीन संगीतमें) चार सुरोंका सरगम।

**tetrachordal** –कॉर्'डॅल् a. चार सुरोंका।

**tetrachoric** टे'ट्रॅकॉ'रिक् a. (सांख्य) **चतुष्कोष्ठिक** (~ *efficient*, ~ *correlation*)।

**tetrachromatism** ⊙ –'मॅटिज़्म् n. (शिक्षा०) **वर्णचतुष्टयवाद**।

**tetrad** टे'ट्रैड् n. चतुः, चार; (वन०) चतुष्टय, (कृषि०) चतुष्टक, चतुष्क, चतुःकलाप, चतुःसमूह, चारका समूह, चौकड़ीF, चौका, T.।

**tetradecapod** टे'ट्रॅडे'कॅपॉड् a. चतुर्दशपाद, चौदह पैरोंवाला।

**tetradic** टि'टै'डिक् a. चतुः, चार; चतुःकलापीय, चतुःसमूह-सम्बन्धी, चारके समूहका।

**tetradrachm** टे'ट्रॅड्रैम् n. टेट्राड्राम (प्राचीन यूनानका एक सिक्का)।

**tetragenous** टि'टै'जिनॅस् a. चतुष्कोणुज, चार-चार जीवाणुओंवाला।

**tetraglot** ⊙ टे'ट्रॅग्लॉट् a. चतुर्भाषा-लिखित, चार भाषाओंF में लिखा हुआ; चतुर्भाषाज्ञानी।

**tetragon** टे'ट्रॅगॅन् n. चतुष्कोण, चतुर्भुज, चतुरस्र, समायत।

**tetragonal** 'टि'ट्रै'गॅनॅल् a. (रसा०) चतुष्फलक, (रसा०, प्रा० भू०, भौ०) **चतुष्कोणिक**, **चतुष्कोणीय**, चतुर्भुजीय, चतुरस्र; ~ *crystal*, ~ *disphenoidal*, ~ *sphenoidal*, ~ *symmetry*, ~ *system*.

**tetragram** टे'ट्रॅग्रैम् n. चतुर्वर्णी शब्द; (रेखाग०) चतुर्भुज।

**tetrahedral** टे'ट्रॅही(हे)'ड्रल् a. (वन०) **चतुष्पार्श्वी**, (प्रा० भू०) **चतुर्थपार्श्वकीय**, (रसा०) **चतुष्फलकीय**, (~ *hypothesis*, ~ *angle*), चतुरनीकी, चतुर्भुजीय ठोसका, चतुर्भुजी, चार सतही (~ *structure*)।

**tetrahedron** –ड्रॅन् n. (प्रा० भू०, ग०) **चतुष्फलक**, चतुरनीक, चतुर्भुजीय ठोस (विशे०, त्रिभुजाकार पिरामिड)।

**tetralogy** टि'ट्रै'लॅजि n. नाटकचतुष्टय।

**tetrameral** टि'ट्रै'मॅरॅल् a. = TETRAMEROUS.

**tetramerous** –रॅस् a. (वन०) **चतुष्टयी**, चतुरंग, चतुरवयव, चार भागोंवाला (~ *flower*)।

**tetrameter** टि'ट्रै'मिट्रॅर् n. चतुष्पदीF, चतुश्छन्दीF।

**tetrandrous** टि'ट्रै'न्ड्रॅस् a. (वन०) **चपुकेसर**; (वन०) **चतुःपुंकेसरयुक्त**।

**tetraphyllous** टे'ट्रॅफि'लॅस् a. चतुर्दल, चतुष्पर्ण, चतुष्पत्र, चार पत्तियोंवाला।

**tetrapla** टे'ट्रॅप्लॅ n. चतुर्भाषा-लिखित इंजीलF (एक बाइबिलF जो चार स्तंभ बनाकर चार भाषाओंF में लिखी होती है।)

**tetraplegia** टे'ट्रॅप्ली'जिॲ n. (चि०) **चतुरंगाघात**।

**tetraploid** टे'ट्रॅप्लाइॅड् a. (कृषि०) चतुर्गुणित, चारगुना, T. (~ *form*)।

**tetrapod** टे'ट्रॅपॉड् a. चतुष्पाद, चार पैरोंवाला।

**tetrapolis** (इति०) **चतुष्पुरी**F।

**tetrapteran** टि'ट्रै'प्टॅरॅन् a. चतुष्पक्ष, चार पंखोंका।

**tetrapterous** –रॅस् a. = TETRAPTERAN.

**tetrarch** टे'(टी)'ट्रार्क् n. (वन० शा०) चतुःसूत्र; (वन०) **चतुर्व्यापी**; (रोम साम्राज्यमें देश या प्रान्तके) चौथाई भागका शासक, राज्यपाल, अधीनस्थ शासक; (सुगठित पदाति सेनाF के एक उप-विभागका) नायक।

**tetrarchate** –कॅट् n. (रोम साम्राज्यमें) चतुर्थ खण्डके राज्यपालका पद।

**tetrarchical** टि'ट्रार्'किकॅल् a. चतुर्थ खण्डके राज्यपालसे सम्बन्धित।

**tetrarchy** टे'(टी)'ट्रार्कि n. चतुर्थ खण्डके राज्यपालका अधिकारक्षेत्र।

**tetraspermus** टे'ट्रॅस्पर्'मॅस् n. (वन०) **चतुर्बीज**, चार बीजोंवाला, चार-चार बीजोंवाला।

**tetrasyllabic** टे'ट्रिसिलै'बिक् a. चतुरक्षर, चार अक्षरोंका।

**tetrasyllable** –'लॅबॅल् n. चतुरक्षर शब्द, चार अक्षरोंका पद।

**tetravalent** टि'ट्रै'वॅलॅन्ट् a. (रसा०) **चतुः संयोजक**, चतुःसंयुज।

**tetter** टे'टॅर् १. n. (चि०) कक्ष्याF का एक प्रकार; छाजन; खर्जुF, खुजलीF, खाजF, दादF; २. v.t. खाज करना।

**Teut.** Teutonic.

**Teuto-** ट्यूटानी जर्मन (~ *mania(c)*, ~ *phil(e)*, ~*phobe*, ~*phobia*)।

**Teutonicism, Teutonism** टीऊटॉ'निसिज्म्, टीऊ' टॅनिज़्म् nn. ट्यूटानी भाषा^F^का प्रयोग; ट्यूटन जाति^F^के लोगोंकी विशेषताएँ^F^, ट्यूटानी शैली^F^ या सिद्धान्त।

**Teutonization** –टॅनाइज़े'शॅन् n. ट्यूटानीकरण, ट्यूटानी या जर्मन बनानेकी क्रिया^F^।

**Teutonize** –'टॅनाइज़् v. t. ट्यूटानी या जर्मन बनाना, ट्यूटानी रंग चढ़ाना।

**tewel** ट्यू'इॅल् n. (धुआँ इत्यादि निकलनेकी) चिमनी^F^, धुआँरा।

**Tex.** Texas (in. U.S.A.).

**text** टे'क्स्ट् n. मूल, मूलपाठ, पाठ, (*there is nothing about this in the* ~); मज़मून; उद्धृत अवतरण, सूत्र, वचन; ग्रन्थांश; प्रवचन-विषय; विषय, विषय-वस्तु^F^; (पुस्तक^F^का) पाठ्य भाग; पाठ्य-पुस्तक^F^, पाठ्य-ग्रन्थ; (~ *hand*) मोटे-मोटे अक्षर; ~book ⊙ पाठ्यपुस्तक^F^, पाठ्यग्रन्थ।

**textile**[1] टे'क्स्टाइ(टि)ल् n. वसन, वस्त्र, कपड़ा, पारचा, बुनने योग्य या बुनी हुई सामग्री^F^; वस्त्र-व्यवसाय, कपड़ा-व्यवसाय, वस्त्र उद्योग, कपड़ा उद्योग।

**textile**[2] a. वयन-विषयक, बुनाई^F^का; वयनीय, बनने योग्य; तान्तव, तन्तुनिर्मित, बुना हुआ;
~ art, ~ business, ~ centre, ~ fabric, ~ industry, ~ material, ~ mill, ~ section, ~union.

**textorial** –टॉ'रिॲल् a. वयन-विषयक, बुनाई-सम्बन्धी।

**Text. Rec.** *textus receptus*, the Received Text.

**textual** टे'क्स्'ट्यूॲल a. पाठगत, पाठ-विषयक, पाठ-सम्बन्धी; ~ criticism पाठालोचन।

**textualism** –लिज़्म् n. पाठवाद, पाठोल्लेख।

**textualist** –लिस्ट् n. पाठवादी, पाठानुरागी, पाठोल्लेखक; (धर्मग्रन्थोंका) उल्लेख विशारद।

**textuary** –ॲरि a. = TEXTUAL.

**textural** टे'क्स्'चॅरॅल, -स्ट्युॲरॅल् a. वयन-विषयक, बुनाई^F^का; अंगव्यवस्था^F^का, ऊतिगठन सम्बन्धी; ऊति-सम्बन्धी; तन्तु-सम्बन्धी।

**texture** –'स्ट्युॲर् n. रचना^F^, निर्माण, विन्यास, (रसा०) ग्रन्थन, बनावट^F^; (कृषि०) कणगठन^F^; (यन्त्र०) अंग, ग्रथन, गठन^F^, (कृषि०) पोत, मिट्टी कण-आकार; संगठित ऊतक, ऊति^F^, तन्तुविन्यास, (वन०) वयन, (बुनावट^F^) बुनाई^F^ (*loose* ~)।

**t.f.** till forbidden.

**T.F.** Territorial Force.

**Th.** Thursday.

**Th** Thorium.

**thalamencephalon** n. थैलम मस्तुलुंग, (जीव०) T.

**-th**[1] = -NESS (*mir*~, *bread*~, *weal*~ *streng* ~)।

**-th**[2], **-eth** थ (*four*~); -म (*ten*~); -म, -वाँ, भाग (*thirtieth*)।

**thalamus** थै'लॅमॅस् n. अन्तःकक्ष; (वन०) पुष्पासन; (श० र० शा०) चेतक, थालामस।

**thalassian** ⊙ थॅलै'सिअन् a. आर्णव, सागरीय, सागर विषयक, समुद्र-सम्बन्धी।

**thalassic** –सिक् a. = THALASSIAN.

**thalassocracy** थैलॅसा'क्रॅसि n. अर्णवतन्त्र, सागरतन्त्र, समुद्रोंपर शासन-प्रभुत्व, सागर-राज्य।

**thalassography** –'ग्रॅफि n. आर्णविकी^F^, सागरिकी^F^, अर्णव-विज्ञान, उदधिशास्त्र, सागरविद्या^F^।

**thalassometer** –'मिटॅर् n. ज्वारमान, ज्वारमापक यन्त्र, थलैसोमीटर।

**thalassotherapy** ⊙ –सेथे'रॅपि n. (चि०) समुद्र-वातावरण-चिकित्सा^F^, समुद्र-यात्रा-चिकित्सा^F^, समुद्रस्नान-चिकित्सा^F^।

**thaler** टा'लॅर् n. (जर्मनीकी) रजतमुद्रा^F^, चाँदी^F^का सिक्का।

**Thalian** थॅलाइ'ॲन् a. काव्यदेवी थालिया^F^का।

**thallium** थै'लिॲम् n. सिक्थ धातु^F^, एक नीलश्वेत कड़ा खनिज, (रसा०) थैलियम।

**thalloid** –लायड् a. (वन०) सूकायाभ।

**thallus** थै'लॅस् n. (वन०) सूकाय (सूत्रोद्भिद्काय), सूत्रकाय, सिक्थ, पेड़ पौधेका धड़।

**thalweg** –थाल्वेग n. (राज०) मध्यधारा^F^।

**than*** दॅन्, दैन्, conj. & prep. से*, अपेक्षा, अपेक्षाकृत, तुलना^F^में, बनिस्बत (*you are taller* ~ *he is*)।

**thanage** थे'निज् n. रयीश-शासन, चौधरी-राज्य, चौधरी-पद।

**thanatism** थै'नॅटिज़्म् n. मोक्षवाद, मुक्तिवाद, निर्वाण-वाद (यह सिद्धान्त कि मृत्यु^F^के बाद आत्मा^F^ आवागमनसे मुक्त हो जाती है)।

**thanat(o)-** मृत्यु-, मरण- (~ *omania*)।

**thanatognomonic** –टॉग्नॅमा'निक् a. मारक, मृत्यु-जनक, मौत^F^ लानेवाला; मृत्यु-द्योतक, मौत^F^ प्रकट करनेवाला।

**thanatoid** थै'नॅटाएड् a. भयानक, भीतिजनक, डरावना; कालवत्, मृत्यु-सदृश, मौत-जैसा; विषाक्त, विषैला।

**thanatology** –टॉ'लॅजि n. मृत्यु-विज्ञान, मृत्युशास्त्र; शव विज्ञान।

**thanatomania** ⊙ –नैटॅमे'निॲ n. हत्योन्माद; आत्मपरघातोन्माद, (शिक्षा०) मरणोन्माद।

**thanatophobia** ⊙ –टॅफो'बिॲ n. मृत्युभीति^F^, (शिक्षा०) मरणभीति^F^, मृत्युभय, मरणातंक।

**thane** थेन्' n. (इंगलैण्डके आरम्भिक इतिहासमें) उच्च-मध्य श्रेणी^F^का व्यक्ति, चौधरी।

**thanedom** –'डॅम् n. उच्च-मध्य श्रेणी^F^के व्यक्तिका अधिकारक्षेत्र, चौधरात, चौधरीका इलाका।

**thanehood** –'हुड् n. रयीशता^F^, चौधराहट^F^, चौधरी

का पद ।

**thaneship** –'शिप् n. रयीशत्व, चौधरीका पद या अधिकार ।

**thank**[1] थैन्क्' n. (अब केवल pl. में) साधुवाद, धन्यवाद, आभार, कृतज्ञता-प्रकाश ।

**thank**[2] v. t. साधुवाद देना, धन्यवाद देना, आभार प्रकट करना, कृतज्ञता-प्रकाश करना, शुक्र करना; *~ a man according to his rank* जैसा मुँह वैसी थपड़ी[F]; *~ you for nothing* जी, बस माफ कीजिये; *~ yourself for that* तुम्हारा ही दोष है ।

**thankful** –फुल् a. धन्यवादी, कृतज्ञ, उपकारज्ञ, आभारी, एहसानमन्द; धन्यवादपूर्ण, कृतज्ञतापूर्ण, आभारसूचक ।

**thankfulness** –निस् n. कृतज्ञता[F], आभारिता[F], आभार, एहसानमन्दी[F]; धन्यवादपूर्णता[F], आभारात्मकता[F] ।

**thankless** –लिस् a. कृतघ्न, अकृतज्ञ, नाशुकरा, नमकहराम; अप्रशंसित (*~ task*) ।

**thanklessness** –निस् n. कृतघ्नता[F], अकृतज्ञता[F], नाशुक्रापन, अप्रशंसा[F] ।

**thanksgiver** –क्स्'गिवर् n. धन्यवाद-प्रकाश, कृतज्ञता-प्रकाशक ।

**thanksgiving** –विंग् n. धन्यवाद-प्रकाशन, कृतज्ञता-प्रकाशन; (बाइ०) धन्यवाद-प्रकाशनरूप उपहार ।

**thankworthiness** –क्'वर्-दिनिस् n. धन्यवादार्हता[F], धन्यवाद-योग्यता[F] ।

**thankworthy** –दि a. धन्यवादार्ह, धन्यवादयोग्य ।

**thar** टार्' n. (नेपालकी) थार बकरी[F] ।

**that*** दैट्' १. a. ऐसा, इतना (*has ~ confidence in his theory*); २. pron. वह*, उस, उसने, उसको; (बहु० *those*) वे, उन्होंने, उनको (*what was ~ noise? don't roll your eyes like ~, was cured from ~ hour*); जो, जिस, जिन, जो कि, जिसे; ३. adv. इतना, इस प्रकार, इस हद[F] तक, इस कदर (*will go ~ far*); *come out of ~* भाग जाओ; *for ~* ⊙ जहाँ तक उसका सम्बन्ध है; *so that's ~* यह बात[F] है, यह किस्सा है; *this, ~, and the other* भिन्न-भिन्न वस्तुएँ[F], अनेक वस्तुएँ[F]; *~ is* (i. e.), *~ is to say* अर्थात्; *would not give ~ for it* मुझे इसकी तनिक भी परवाह[F] नहीं है, मेरी जूती[F]से, यह लो ठेंगा ।

**that**[2] दैट्',दैट्' conj. जो कि (*they say ~ he is better*); ताकि (*he eats ~ he may live*); *in ~* क्योंकि, इसलिए कि; *now ~* अब जबकि, चूँकि अब, इसलिए कि ।

**thatch** थैच्' १. n. छदि[F], तृणच्छदि[F], छाजन[F], छान[F], छप्पर; घास[F], छदिस्तृण, सरपत, पताई[F], पुआल, फूस, खर-पतवार; (बोल०) सिरके घने बाल; *~-board* फूसका तख्ता; *~ grass* काश, कासा; २. v. t. छप्पर डालना, छप्पर छाना, छाना, पाटना ।

**thatcher** –'चर् n. छादक, तृणाच्छादक, छाजन[F] करनेवाला, छानेवाला, छप्पर बनानेवाला ।

**thatching** –चिंग् n. छादन, तृणाच्छादन, छाजन, छाना, छप्पर छाना, छवाई[F], फूस, पुआल ।

**thaumaturge** थॉ'मॅटर्ज' n. ऐन्द्रजालिक, चमत्कारी, जादूगर ।

**thaumaturgic, -al** –'जिक्,-अल् aa. विचित्र, आश्चर्यजनक, चकित करनेवाला; इन्द्रजाल-विषयक, जादू-सम्बन्धी, चमत्कारपूर्ण, जादूका ।

**thaumaturgist** –मॅटर्जिस्ट् n. दे० THAUMATURGE.

**thaumaturgy** –टर्जि n. इन्द्रजाल, बाजीगरी[F], जादूगरी[F] ।

**thaw**[1] थॉ' n. सद्रवण, (प्रा० भू०)हिमद्रव, हिम-द्रवण, हिमस्रुति[F], हिमस्राव, गलन[F], (बर्फ[F]का) पिघलाना या पिघलना, गलाव ।

**thaw**[2] v. i. & t. (हिम इत्यादिका) संद्रवित होना, गलना, पिघलना, घुलना; (द्रवणांक तक) कम तापमान होना; (ला०) द्रवित होना, आर्द्र होना, नम्र होना, पसीजना, ढीला पड़ना; सुशील होना, संलापप्रिय होना, प्रफुल्लचित्त होना; (शा० एवं ला०) द्रवित करना, पिघलाना ।

**thawless** –'लिस् a. द्रवणशून्य, गलनरहित, कभी न पिघलनेवाला ।

**thawy** –'इ a. द्रवणशील, गलनशील, पिघलनेवाला ।

**Th.D.** Doctor of Theology.

**the*** दी', द्', दी' १. a. (स्वरके पूर्व 'दि', व्यंजनके पूर्व 'द') वही*, पूर्ववर्णित (*~ cup on ~ top shelf*); प्रत्यक्ष, वर्तमान; २. adv. जितना, उतना ही (*~ more he gets, ~ more he wants*); इस प्रकार, इस भाँति, उस कारण, इस कदर ।

**thea** ⊙ थी'अॅ n. चाय[F] ।

**theanthropic, -al** थीअैन्थ्रॉ'पिक्,-अल् aa. मानवेश-, मानवेश्वर-, अवतारी, (मानव और ईश्वर दोनोंका) ।

**theanhropism** –थ्रॅपिज़्म् n. (ईसा-सम्बन्धी) मानवेश्वरवाद, अवतारवाद ।

**thearchic** –थीआर्'किक् a. ईशतन्त्रीय, धर्मतन्त्र-विषयक, धर्मराज्य-विषयक, दीनी हुकूमत सम्बन्धी, ईमानशाही ।

**thearchy** –'आर्कि n. = THEOCRACY.

**theat.** theatrical.

**theatre** थी'अॅटर् n. प्रेक्षागार, रंगशाला[F], रंगालय, रंगभूमि[F], नाटकगृह, थियेटर; भाषणकक्ष, वक्तृतागृह; अध्यापनकक्ष; नाटकसाहित्य, नाट्यकला[F]; घटनाक्षेत्र, कार्यक्षेत्र, क्रीडाक्षेत्र, मैदान; अखाड़ा; (चि०) शिल्पशाला[F], शाला[F]; operating *-~* शल्यकक्ष, शल्यशाला[F], चीरघर; *~-goer* नाटक देखनेका शौकीन; *~-going* नाटक देखनेका शौक ।

**theatric, -al** थिअै'टिक, -अल् aa. प्रभावोत्पादक, प्रदर्शनपूर्ण, कृत्रिम, आडम्बरपूर्ण, बनावटी, दिखावटी, भड़कीला; नाट्यशाला-विषयक; नाटकीय, नाटकोचित, नाटकोपयोगी, अभिनयात्मक; नाट्य-सम्बन्धी, मंच-सम्बन्धी; *~performance* नाट्याभिनय ।

**theatricalism, theatricality** –टॅलिज़्म्, –कै'लिटि

nn. अभिनयात्मकता^F, नाटकीयता^F, कृत्रिमता^F, बनावटीपन, दिखाऊपन; नाट्यतत्त्व, अभिनयतत्त्व।

**theatricalize** –'ट्रिकॅलाइज़् v.t. नाटकीय बनाना, अभिनयात्मक बनाना; कृत्रिम बनाना; अभिनयतत्त्व लाना, नाटकीय तत्त्व लाना।

**theatricals** –ल्स् n. नाटक, नाटकीय प्रदर्शन, नाट्याभिनय, नाट्यक्रीड़ा^F, नाटकका खेल।

**theatrum** ⊙ थी'ॲट्रॅम् n. (इति०) **रंगशाला^F**।

**thebaine** थी'बेआइन् n. अहिफेन^Fका एक अल्कलाइड, (रसा०) **थीबेन**।

**theca** थी'कॅ n. (चि०) **वेष्टन**, (वन०, जीववि०) छद, कोष्ठ, आवरण, परदा, (जीव०) खोल^F, T.।

**thecodont** ⊙ थी'कॅडॉन्ट् a. (जीववि०) कोष्ठदन्त; (जीव०) **गर्तदन्ती, गर्तीदन्त**।

**thee** दी' pron. तुझे, तुझको।

**theemim** n. **थिमिम^F, विंश वैतरणी^F**।

**theft** थे'फ़्ट् n. **चौर्य**, चौरकर्म, **चोरी^F**; लुण्ठन, दस्युकर्म, डाका, डकैती^F; चोरी^Fका धन।

**theftuous** ⊙ –'ट्युॲस् a. = THIEVISH.

**thegn** थेन n. = THANE.

**theic** थी'इक् n. अति चायपायी, अधिक चाय^F पीनेवाला।

**theiform** थी'इफ़ार्म् a. चाय-सदृश, चाय-जैसा; चाय-वृक्षकवत्, चाय^Fके पौधे-जैसा।

**theine** थी'इन् n. (रसा०) T.; = CAFFEINE; चाय^F-का सत।

**their** दे'ॲर्' pron. उनका, इनका; अपना; T~ excellency परमश्रेष्ठ, महामान्य।

**theism**[1] थी'इज़्म् n. (चि०) चायपानात्यय, अति चायपान।

**theism**[2] n. आस्तिकता^F, आस्तिक्य, आस्तिक्यवाद, ईश्वरवाद, खुदावाद।

**theist** –इस्ट् n. आस्तिक, ईश्वरवादी, खुदापरस्त।

**theistic, -al** –'टिक्, -ॲल् aa. आस्तिक, आस्तिकता-सम्बन्धी, ईश्वरीय (~ *subjectivism*), ईश्वरवाद-सम्बन्धी, खुदापरस्ती^Fका।

**them** दॅम्', दे'म्' pron. pl. उनको, उन्हें; ~ selves वे, स्वतः, स्वयं, अपने आप, खुद; स्वयंको, अपने आपको।

**thematic** थि'मॅ'टिक् a. (संगीत) मधुर या लयात्मक विषय-सम्बन्धी (~ *catalogue*); (व्या०) मूल अच्-विषयक, मूलान्तरस्वरीय (~ *verb*), विकरणीय, ~ apperception (शिक्षा०) **अन्तश्चेतनाभिबोधनपरीक्षण**।

**thematist** थी'मॅटिस्ट् n. कथाकार, विषय-वस्तुकार, कथाप्रसंग-रचयिता।

**theme** थीम्' n. वस्तु^F, विषय, विषय-वस्तु^F, **स्थायी विषय**, कथा^F, प्रकरण, कथा प्रसंग; लेख, रचना^F, निबन्ध ⊙; (व्या०) संज्ञा^F या क्रिया^Fका मूल; (संगीत) (विविधता^Fके साथ विकसित किया गया) गान-विषय; [इति०, बिज़ैण्टाइन (*Byzantine*) साम्राज्यका] एक प्रान्त; ~ song सुरीली धुन^F, मीठी तान^F।

**Themis** थी(थि)'मिस् n. (ग्रीक पुरा०) न्यायदेवी^F, न्यायेश्वरी^F; मानवीकृत न्याय विधान; (ज्यो०) दशम उपशनि।

**then**※ दे'न् १. adv. अथ, तब※, उस समय (*was ~ too much occupied*); तदुपरान्त, इसके पश्चात्, तत्पश्चात्, अनन्तर, इसके बाद, फिर, उसके पीछे (*and ~ the operation is complete*); २. conj. तो, तभी, तब तो, फिर तो, तब फिर, ऐसी अवस्था^Fमें (*~ you should have said so*); अतः, फलतः, अतएव, परिणामतः, इसलिए, इस कारणसे; अच्छा तो फिर, अच्छा साहब, खैर; तदनुरूप, तदनुसार (*the new Governor, ~, came prepared*); ३. a. तत्कालीन, उस समयका, उस वक्तका (*the ~ secretary*); ४. n. उस समय, उस वक्त (*till, by, ~*)।

**thenadays** –'अॅडेज़् adv. न दिनों।

**thenal** थी'नॅल् a. करतल या पादतल-विषयक, हथेली-सम्बन्धी, गदोली^Fका।

**thenar**[1] –नॅर् n. पादतल, करतल, हथोली^F, गदोली^F, ~ *prominence* (चि०) हस्तांगुष्ठका उत्सेध।

**thenar**[2] a. = THENAL. (चि०) हस्त-पादतल-विषयक।

**thence** दे'न्स्' adv. (प्रा०) उस स्थानसे, वहाँसे, उस जगह^Fसे (*it ~ appears*); उस समयसे, तबसे; उस स्रोतसे, उस कारणसे, उस बात^Fसे; ~ forth, ~forward advv. & nn. तत्पश्चात्; उस समय(से), तब(से)।

**theo-** ईश-, देव- (*~cracy, ~cratist, ~dicy, ~gony, ~gonist, ~mania, ~philanthropist, ~pneusty, ~sophy, ~-techny, ~okos*)।

**theocentric** ⊙ थीअॅसे'न्ट्रिक् a. ईश्वराभिमुख, ईशकेन्द्रिय।

**theocracy** थि'ऑक्रॅसि n. ईशतन्त्र, ईश्वरप्रभुत्व, (इति०) **धर्मतन्त्र**, धर्मराज्य, दीनी हुकूमत^F, इलाही राज्य।

**theocrasy** थीअॅक्रेसि, थि'ऑक्रॅसि n. आत्मदर्शन, आत्मानुभूति^F सायुज्य, भगवत्साक्षात्कार, आत्मसाक्षात्कार।

**theocrat** –क्रैट n. ईशतन्त्री, धर्मतन्त्री शासक या प्रजा^F, धर्म-तन्त्रवादी।

**theocratic** –'टिक् a. धर्मतान्त्रिक, दीनी राज्यका।

**theocratist** थि'ऑक्रॅटिस्ट् n. धर्मतन्त्रवादी, ईश्वर-तन्त्रवादी, दीनी राज्यका हामी।

**theodicy** थि'ऑडिसि n. ईश्वरन्यायवाद, पापक्षयवाद।

**thedolite** थि'ऑडॅलाइट् n. (खनिज०) त्रिकोणमाप, (त्रिकोण०, प्रा० भूगोल, गणि०) **थियोडोलाइट** (*~ survey*)।

**theodolitic** –डॅलि'टिक् a. त्रिकोणमाप-विषयक, थियोडलाइट-सम्बन्धी।

**theogonic** थीअॅगॉ'निक् a. देववंशवृक्ष-विषयक, देव-वंश-परम्परा-सम्बन्धी।

**theogonist** थि'ऑगॅनिस्ट n. देवसृष्टि^Fका कवि, देव-

**tourney**[2] v.i. प्रतियोगिता^F^ में भाग लेनेवाला।
**tourniquet** टुअॅर'निके'ट् n. (चि०, कृषि०) धमनी^F^-बन्ध, शाटक, रज्जु^F^-धमनी^F^-पीडक, **रक्तबन्ध**, रक्तस्राव-बन्ध, रक्तरोध, लहूरोक, रक्तस्राव बन्द करनेका यन्त्र, T.।
**tournure** (F) टुअॅन्युअॅर' n. लालित्य, सौष्ठव, सौन्दर्य, विशिष्टता^F^; शान्ति^F^, स्थैर्य, स्थिरता^F^; धैर्य, धीरता^F^; आकृति^F^, आकार, रूप; वक्रता^F^, **गोलाई**^F^।
**touse** टॉउज़' v.t. दोलित करना, प्रदोलित करना, आन्दोलित करना, हिलाना; आकृष्ट करना, तानना, खींचना, बढ़ाना; नोचना, उखाड़ना, फाड़ना, चीरना।
**tousle** टॉउ'ज़ॅल् v.t. विपर्यस्त करना, क्रम बिगाड़ना, अव्यवस्थित कर देना, अस्तव्यस्त कर देना, खसोटना, बिखराना, गड़बड़ कर देना।
**tousy** टॉउ'ज़ि a. विपर्यस्त, अव्यवस्थित, अस्तव्यस्तता, बिखरा हुआ, उलझा हुआ।
**tout** टॉउट्' १. n. दुरभिकर्ता, (राज०, का०) **दलाल**; दलाली^F^ (करना); T.; २. v. i. गाहक खोजना; घुड़दौड़^F^-के घोड़ोंपर दृष्टि^F^ रखना तथा उनके विषयमें सूचना^F^ देना; (विशे० घुड़दौड़^F^की) दलाली^F^ करना।
**tout-a-fait** (F) adv. सम्यक्, पूर्णतया, बिल्कुल।
**tout a vous** (F) a. पूर्णतया तुम्हारा।
**tout court** (F) adv. संक्षेपतः।
**tout ensemble** (F) n. सामान्य रूप; साधारण प्रभाव।
**touter** –'टॅर् n. मध्यग, दलाल।
**tovarish** टोवॅरिश n. (रूसी) सहायक, सहयोगी, साथी, कामरेड।
**T. over.** Telegraph Overseer.
**tow**[1] टो' n. शण, शणसूत्र, सन या सनई^F^का मोटा-सा रेशा, पटुआ, एक छोटा युद्ध-पोत ⊙; ~ line (नौवि०) **गून**^F^; ~ path (परि०) **गून पथ**; ~ rope **बाँध-रस्सी**^F^;
~-coloured, ~-haired, ~-made, ~mast, ~net.
**tow**[2] n. अनुकर्षण, खिचाव; ~-boat रस्सेसे खींचनेकी नाव^F^; ~(ing)-line-rope नौका^F^ खींचनेकी रस्सी^F^ या रस्सा; ~(ing)-net पानीमें खींचनेका जाल; ~(ing)-path नौका^F^ खींचनेकी पैड़ी^F^; *take, have, in* or *on* ~ (ला०, किसी व्यक्तिपर) अपना वश रखना, नकेल^F^ हाथमें रखना, काबूमें रखना।
**tow**[3] v.t. (नावों^F^का परस्पर या घोड़ेका तटपरसे) रस्से या जंजीर^F^से खींचना, घसीटना; (नौवि०) नाव^F^ खींचना; (व्यक्ति या वस्तु^F^को) अपने पीछे-पीछे घसीटते ले जाना।
**towage** –'इज् n. अनुकर्षण, (नौवि०) **नौकर्षण**, नाव-खिंचाई^F^, खींचनेकी क्रिया^F^ या भाव; अनुकर्षण-शुल्क।
**toward**[1] टो'अॅर्ड् a. (प्रा०) शिक्षणीय, प्रवण, उन्मुख, तत्पर, उद्यत, मुस्तैद, तैयार।
**toward**[2], **towards** टोअॅर्ड्ज़्, टॉ'अॅर्ड्ज़्, टॅवॉर्डज़्, टॅवॉर्ड्ज़्' prep. की ओर, की दिशा^F^में, के रुख (*looks ~ the sea*); के प्रति, के विषयमें, के सम्बन्धमें (*felt some animosity ~ him*); के उद्देश्यसे, के प्रयोजनसे, की गरज^F^से, के लिए (*served something ~ his education*); के समीप, के निकट, के करीब (*~ the end of his journey*)।
**towardliness** –लिनिॅस् n. शिक्षणीयता^F^, प्रवणता^F^, उन्मुखता^F^, तत्परता^F^, मुस्तैदी^F^।
**towardly** –लि a. = TOWARD[1]।
**towardness** –निॅस n. प्रवणता^F^, उन्मुखता^F^, तत्परता^F^, मुस्तैदी^F^।
**towel**[1] टाउ'इॅल् n. गात्रमार्जनी^F^, मार्जनवस्त्र, तौलिया^F^, गमछा; ~-horse प्रोंछाश्रय, तौलिया^F^ रखनेकी लकड़ी^F^की घोड़ी^F^ या फ्रेम।
**towel**[2] v.t. & i. तौलिया^F^से शरीर पोंछना; (ग्रा०) मरम्मत^F^ करना, मारना, ठोंकना, रगड़^F^ लगाना।
**towelling** –लिंग् n. गमछेका कपड़ा, तौलिया^F^ बनानेका पदार्थ, टावेलिंग; (चि०) तौलियेसे अंग पोंछना।
**tower**[1] टॉउ'अॅर् n. स्तम्भ, अट्टालक, अट्ट, उत्सेध, **मीनार**^F^, **बुर्ज**, गरगज, लाट^F^; T.; (ला०) सुरक्षित स्थान, आश्रयस्थान, प्रकोट, दुर्ग, गढ़, किला, कोट; ivory ~ एकान्त; ~ bolt (यंत्र०) **चटखनी**^F^; ~ of strength दूसरेके त्राससे मुक्ति^F^ दिलानेवाला, दूसरोंके लिए विवाद करनेवाला; सहायक, रक्षक;
~-capped, ~ chime, ~-created, ~-cress, ~-crowned, ~-encircled, ~-flanked, ~ high, ~man, ~proof, ~-shaped, ~-studded, ~ work.
**tower**[2] v.i. उत्तुंग होना, ऊँचा होना (*~s above his contemporaries*); ऊँचे चढ़ना, ऊँचे उड़ना, ऊँचाई^F^में मँडराना, हवा^F^में खड़ा होना; (घायल पक्षीका) तीरकी तरह ऊपर उड़ना।
**towered** –ॅर्ड् a. कोटयुक्त, मीनारदार, बुर्जवाला।
**towering** –रिंग् a. (कृदन्त) उत्तुंग, उच्च, प्रोन्नत, प्रोच्छ्रत, बहुत ऊँचा, बुलन्द; (ला०) चरम, अत्यन्त, अत्यधिक (*a ~ rage*)।
**towery** –रि a. कोट-सदृश, बुर्जदार, मीनारका-सा; ऊँचा।
**town*** टॉउन्' n. पुर, पुरी^F^, नगरी^F^, नगर, शहर*. कस्बा; नगरवासी, कस्बेके निवासी (*the whole ~ knows it*); = PARISH ⊙; (गुण०) स्थानीय; ~ area **नगरक्षेत्र**; ~ clerk म्युनिसिपलिटी^F^का मुंशी, टाउन-क्लर्क; ~ council नगरपालिका-समिति^F^, ~ hall नगर-भवन, टाउन-हाल; ~ major नगराधिकारी; ~ planner नगर-निवेशक; ~sfolk नगरवासी, पौरी, पौरजन, कस्बेका निवासी, शहरी; ~sman = ~SFOLK; ~speople = ~SFOLK;
~-born, ~-bred, ~ cheque, ~ circle, ~-councillor, ~ crier, ~ duty, ~ duty charges, ~ dweller, ~-election, ~-end, ~ expansion, ~ extension, ~ extension layout, ~ faring, ~-flanked, ~ gas, ~ gate, ~-girdled, ~ goer, ~ house, ~-

imprisoned, ~ inspector, ~ lands, ~-made, ~man, ~-meeting, ~ planning, ~ refuse, ~ refuse compost, ~ settlement, ~ settlement operations, ~ settlement records, ~sick, ~ site, ~-survey, ~-survey records, ~-talk, ~-tied, ~-trained, ~ wear, ~-weary, ~ woman, ~ yard.

**townee** –नी' n. (आक्सफर्ड या कैम्ब्रिज, बोल०) नगरवासी, पौरी, शहरी।

**townish** –'निश् a. नगरसुलभ, पौरी, शहरी, शहरियोंका-सा।

**townless** –न्'लिॅस् a. नगरहीन, बेशहर।

**townlet** –लिॅट् n. छोटा कस्बा।

**township** –'शिप् n. (इति०) पुर, गिरजेका क्षेत्र या कस्बा; गिरजेके क्षेत्रमें बसी हुई आबादी^F; (सं० रा० अ० एवं कनाडा, संघबद्ध शक्तियों^Fसे युक्त) देशका कोई भाग; छः मीलकी परिधि^Fका मण्डल या इलाका।

**townward** –'वॅर्ड a. कस्बे या नगरकी ओरका।

**townward(s)** –(ज्) advv. शहर या कस्बेकी ओर।

**towny** –नी a. नागरिक, नगरवासी, पौरी, कस्बेका आदमी।

**towy** टो'इ a. ऊन-जैसा, सनके मोटे रेशोंका।

**toxa** ⊙ टोक्'स n. (जीव०) **धनुषाभ-कंटिका^F**, T.।

**toxaemia** –ईमिॲ n. (कृषि०, चि०) विषरक्तता^F, **रुधिर विषाक्तता^F, रक्तविषाक्तता^F**।

**toxic** टॉक्'सिक् a. (रसा०) जीव-विषाक्त, **जीव-विष-सम्बन्धी**; विष-सम्बन्धी, **विषाक्त**, विषजनित, विषका, (कृषि०) **विषैला**;

~ attack, ~ dose, ~ psychosis.

**toxical** –कॅल् a. = TOXIC.

**toxicant** –कॅन्ट् १. n. विष, जहर; २. a. विषाक्त, विषजनक, विषैला, जहरीला।

**toxication** –के'शॅन् n. विषाक्तन, विषपूर्णन, विषैला बनाना, जहरीला बनाना।

**toxicity** –सि'सिटि n. (चि०) **जीव-विषाक्तता^F**; विषालुता^F, **विषाक्तता^F, विषैलापन**, जहरीलापन।

**toxicogenic** –सिकॅजे''निक् a. विषजन, विष-जनित, विषाक्त-पदार्थोत्पन्न।

**toxicological** –कॅलॉ'जिकॅल् a. विषवैज्ञानिक, विष-विज्ञान-विषयक, विष-विद्या-सम्बन्धी।

**toxicologist** –कॉ'लॅजिस्ट् n. (चि०) विषवैद्य, जांगुलिक; विष-विशेषज्ञ, विष-विद्याविज्ञ, विष-वैज्ञानिक।

**toxicology** –जि n. (चि०) अगदतन्त्र; विषविद्या^F, विष-विज्ञान, विषशास्त्र; विषोन्माद।

**toxin** –'सिन् n. (चि०, कृषि०) **जीवविष**, रोगविष, (वन०) विषक, T.।

**toxiphobia** –सिफो'बिॲ n. **विष-भीति^F**, विषभय, विष-संत्रास, जहरसे डर।

**toxoid** ⊙ –'साइॅड् a. (चि०) **जीव-विषाभ**, T.।

**toxophilite** टॉक्सॉ'फिलाइट् n. & a. धनुर्विद्या^Fका (प्रेमी)।

**toxophilitic** –लि'टिक् a. धनुर्विद्या^Fके प्रेम या अभ्यासका।

**toy**[1] टाइॅ' n. क्रीडनक, क्रीड़ाद्रव्य, क्रीड़ावस्तु^F, खिलौना; केवल मनोरंजनकी सामग्री^F, बहलावा; क्रीड़ा^F, खेल, खिलवाड़; रुचि^Fकी वस्तु^F, चावकी वस्तु^F; रुचि^F, चाव, शौक (*she makes a ~ of house-keeping*); ~ dog, spaniel, terrier छोटी जाति^Fके कुत्ते; ~ soldier खिलौनेका सिपाही, अकर्मण्य सिपाही;

~ house, ~land, ~-maker, ~-making, ~-man, ~shop, ~sized, ~ town.

**toy**[2] v. i. खेलना, खिलवाड़ करना; मनोरंजन करना, मन बहलाना, चोंचले करना, दिल बहलाना; ~ *with* मनोरंजनपूर्वक खेलना, लापरवाही^Fसे खेलना, छेड़छाड़^F करना (*~ed with a plate of strawberries*)।

**toyer** –'ॲर् n. खिलाड़ी, खिलवाड़ करनेवाला; मनोरंजनकर्त्ता, दिलबहलाव करनेवाला।

**toyish** –'इश् a. क्रीड़ापूर्ण, कौतुकपूर्ण, खिलौने-जैसा, खिलवाड़-सा।

**toyishness** –निॅस् n. क्रीड़ापूर्णता^F, कौतुकपूर्णता^F, खिलाड़ीपन, चोचलापन, खिलवाड़।

**toysome** –'सॅम् a. चंचल, चपल; क्रीड़ामूलक, कौतुकजनक, खिलवाड़ी, सनकी।

**T.P.** Tour Programme.

**tp.** township; troop.

**T.P.O.** Travelling Post-Office.

**T.Q.** Taxable Quantum.

**tr.** tincture; transpose; transactions; translator; trustee.

**tra.** TRANS- के स्थानपर प्रयुक्त (विशे० लैटिन-मूलसे आगत व्यंजनादि शब्दोंके पूर्व, *~ject, verse*)।

**trabeation** ट्रेबि'ॲ'शॅन् n. शहतीरकी छवाई^F।

**trabecula** ट्रॅबे''क्यूल् n. (pl. *-ae*) (श० र० शा०, चि०) **बंधक**, तन्तुबन्ध, स्नायुबन्ध; (वन०) **प्रपट्टिका^F**, (जीव०, वन०) T. (*~ region*)।

**tracasseries** (F) छोटी-छोटी चिन्ताएँ^F, झगड़े-टण्टे।

**trace**[1] ट्रेस्' n. शेषचिह्न, अंक, पदचिह्न, अनुचिह्न, निशान, खोज^F, पता, खाका; (परि०) **लीक^F, सुराग^F**; अदृश्य चिह्न; (वन०) **लेश**, अत्यल्प मात्रा^F (*contains ~s of soda*); माला^F; **अनुरेख^F, अनुरेखा^F**; पंक्ति^F, रेखा^F; **दीप्तिरेखा^F**; अनुप्रभात; ~ element **सूक्ष्म मात्रिक तत्त्व**, (वन०) **विरल तत्त्व**; ~ reflex (चि०) **लेशमात्र प्रतिवर्त**।

**trace**[2] v.t. (प्रायः *out* के साथ) **अनुरेखण करना**, रेखानुरेखण करना, रूपरेखा^F खींचना, खाका बनाना (*~ a plan of the district*); (*over* के साथ) अक्स उतारना, ट्रेस करना, नकल^F करना; (*along, through* के साथ) अनुमार्गण करना, अनुगमन करना, अनुसरण करना, खोज^F करना; **खोजना**; (शिक्षा०) **शेष-**

चिह्नित करना, (भग्नावशेषों इत्यादिका) अनुमान करना, चिह्न पा लेना, पता लगा लेना, सुराग[F] पा लेना; चलना; ~ *back* (किसी घटना[F]के) मूलमें जाना, सतह[F]में पहुँचना, पीछेकी ओर सिलसिला मिलाना (*have ~d his genealogy back to Akbar*) ।

**trace**[2] n. प्रग्रह, पट्टा, जोत; ~-horse प्रग्रहाश्व, रासमें जुता हुआ घोड़ा; *in the ~s* जुता हुआ; (ला०) कार्यव्यस्त, लीन, हरदम काममें लगा हुआ; *kick over the ~s* अधीनता[F]से मुक्त होना, स्वतन्त्र होना ।

**traceability, traceableness** –सॅबि'लिटि, –निॅस् nn. अनुरेखणीयता[F], सुराग[F] लगाये जानेकी सम्भाव्यता[F] ।

**traceable** –'सॅबॅल् n. अनुरेखणीय, सुराग लगाने लायक ।

**traced** ⊙ –स्ट् a. अनुरेखित,अनुमार्गित (~ *picture*)।

**traceless** –स्'लिॅस् a. अनुरेखाहीन, चिह्नरहित, बेसुराग, बेनिशान ।

**tracer** –'सॅर् n. अनुचित्रक, अक्स उतारनेवाला, नक्शानवीस; अनुज्ञापक; अनुरेखक, (चि०) अनुसारक, सुराग लगानेवाला, खोजी; अनुचित्रणोपकरण, वह सामग्री[F] जिससे अक्स किया जाय (जैसे, ट्रेसिंग पेपर); (विशे० सेना[F]) सुरागी गोला; दीप्त गोली[F], चमकदार गोली[F]; T.; ~ ammunition दीप्त कारतूस[F], चमकदार कारतूस[F]; ~ bullet अनुदीपित गोली[F], चमकदार गोली[F]; ~ element (रसा०) प्रदर्शक तत्त्व, अनुज्ञापक तत्त्व, T. तत्त्व; ~ round दीप्त गोली[F], चमकदार गोली[F]; ~ stream अनुदीपित पथ ।

**traceried** –रिड् a. प्रस्तरालंकरणयुक्त, कटावके काम वाला, नक्काशीवाला ।

**tracery** –रि n. प्रस्तरालंकरण, कटावका काम, नक्काशी[F] का काम, टूसरी ।

**trachea** ट्रॅकी'ॲ, ट्रॅ'किॅॲ n. (कृषि०, शिक्षा०, चि०, जीव०) श्वासप्रनाल, कण्ठनाल, श्वासमार्ग, कण्ठनाली[F], श्वासनली[F]; (वन० शा०) नली[F], शिरा[F], रसवाहिका[F], नाली[F] ।

**tracheal, trachean, tracheary** ट्रॅ'किॅॲल, –ॲन्, –ॲरि aa. श्वासप्रनाल-, श्वासनालीय, कण्ठनाली[F]का;

~ muscle, ~ syrinx, ~ tissue, ~ tube.

**tracheate** –ॲट् a. श्वासनलिकायुक्त, कण्ठनालीवाला ।

**tracheitis** –आइ'टिस् n. (चि०) श्वास-प्रणाली-शोथ, श्वासनलिका-शोथ, कण्ठनलिका-शोथ ।

**trachelate** a. गलयुक्त, गर्दनवाला ।

**tracheo-** गल-, कण्ठ- (~ *tomy*) ।

**tracheocele** ट्रॅ'किॅॲसील् n. (चि०) कण्ठनाली[F] कला वर्ध्म, गलगण्ड ।

**tracheole** ट्रॅकिऑल् n. (जीव०) श्वासनलिका[F] ।

**tracheology** ट्रॅकिॅ'ऑलॅजि n. (चि०) ग्रीवारोगविज्ञान; कण्ठरोगविज्ञान ।

**tracheotomy** –'ऑटॅमि n. (चि०) श्वसन-प्रनालच्छेदन, श्वासनलच्छेदन, कण्ठनाली[F]की शल्यक्रिया[F] ।

**trachitis** ट्रॅका'इटिस् n. = TRACHEITIS.

**trachoma** ट्रॅको'मॅ n. अक्षिकणशोथ, (चि०) कुकरे, (चि०) रोहे, ट्रैकोमा; ~ gland (श० र० शा०) पोथकी ग्रन्थि[F] ।

**trachy-** रूक्ष- (~ *phonia*) ।

**thachyphonia** ⊙ ट्रॅकि'फोनिॲ a. (शिक्षा०) वाक्-रूक्षता[F] ।

**tracing** ट्रे'सिंग् n. (कलन) प्रत्यंकन, (चि०) अंकन, (रेल०) अनुरेख, (ग०) अनुरेखन, अनुरेखण, रेखानुरेखण, रूपरेखण, खाका बनाना, अक्स बनाना;

~ arm, ~ paper, ~ point, ~ section, ~ slip, ~ tape.

**track**[1] ट्रैक्' n. चरणपथ, पगडण्डी[F], चिह्नावली[F], चिह्न, लीक[F]; मार्ग, पथ, रास्ता; संचार; अनुक्रम, माला[F]; चक्रान्तर; पदपंक्ति[F], पादतल; (ला०) जीवनक्रम, दिनचर्या[F]; धावन-पथ, मैदान, घुड़-दौड़[F]के लिए तैयार किया हुआ मार्ग, पगडण्डी[F], रास्ता; अनवरत रेखा[F] या रेल[F], पटरी[F]; चक्रपट्टी[F], चक्रान्तर, गाड़ी[F]के पहियोंके बीचका अन्तर; प्लेटफार्म ⊙; ~-layer ⊙ प्लेट बैठानेवाला, पटरी[F] बिछानेवाला; *in one's ~s* (ग्रा०) वहींपर, वहींका वहीं; *keep ~ of* (किसी वस्तु[F]की गतिविधि[F] या उसके विकासपर) दृष्टि[F] रखना; *make ~s* भाग जाना, नौ दो ग्यारह होना, लम्बा होना, रफूचक्कर होना; *make ~s for* पीछा करना; *off the ~* मार्गच्युत; सही रास्तेसे अलग, गलत[F] रास्तेपर; (ला०) प्रस्तुत विषयसे हटा हुआ;

~-circuit, ~ component, ~ junction, ~-man, ~mileage, ~ renewal, ~ return, ~ road, ~ side, ~ trolly, ~ work. ~ way.

**track**[2] v. t. & i. लीक[F]के सहारे पीछा करना, पीछा करना, पदचिह्न देखते हुए खोज[F] निकालना; रस्से आदिसे खींचना, खींचकर ले चलना; पहियोंका लीक[F]पर चलना; ~ *down* परिमार्गण करना, पता लगाना, खोज[F] लगाना, पकड़ लेना; ~ out खोजना, खोज[F] निकालना ।

**trackage** –'किज् n. चक्ररेखण, पदचिह्नन; पटरी[F], रेलमार्ग; चक्रान्तर-प्रयोगाधिकार ।

**tracked** ⊙ –क्ड्'a. चक्रपट्टीयुक्त, पटरीदार, चक्रान्तयुक्त, पटरीवाला; ~ vehicle ट्रैक गाड़ी[F] ।

**tracker** –'कॅर् n. पदचिह्नोंपर अन्वेषण करनेवाला, लीक[F]-के सहारे खोज[F] लगानेवाला; आरगन बाजेमें जोड़नेवाला डण्डा ।

**tracking** –किंग n. पथन, लीकचाल, लीक[F] पकड़ना ।

**trackless** –क्'लिॅस a. मार्गहीन, पथरहित, बिना पगडण्डी[F]का; निर्जन; बे -पटरी[F]की (ट्राम[F] या रेल[F]); निश्चिह्न; बेसुराग, बेनिशान ।

**tracklessness** –निॅस् n. मार्गहीनता[F], पथराहित्य, निश्चिह्नता[F], बेनिशानी[F], बेसुरागी[F] ।

**tract**[1] ट्रैक्ट् n. खण्ड, भूखण्ड, (कृषि॰) **भूभाग,** (चि॰) **क्षेत्र, प्रदेश,** इलाका; मैदान (*a ~ of sand*); (शा॰ र॰ शा॰) वर्त्म, स्रोत (चि॰) **पथ,** (चि॰) **मार्ग, वीथी**F, नाली F (*alimentary ~*); (प्रा॰) अवधि F, मुद्दत F, दौर; (चि॰) **तन्त्र,** तन्त्रिका-जाल।

**tract**[2] n. लघु ग्रन्थ, लघु पुस्तिका F, पत्रक, लघु पत्रिका F; प्रबन्ध; (रोम॰ कैथा॰, एक प्रकारका) जातीय गान।

**tractability, tractableness** –टैबि'लिटि, –निॅस् nn. शासनीयता F, शिक्षणीयता F; वश्यता F, विनीतता F, नम्रता F; सहजसाध्यता F, सहजसम्पाद्यता F।

**tractable** –'टैबॅल् a. शासनीय, शिक्षणीय; विनीत, वश्य, नम्र; विधेय, सहसाध्य, सहजसम्पाद्य।

**Tractarian** ट्रैक्टेॲ'रिॲन् a. & n. तर्कवाद-विरोधी, वाह्याचारवाद-विरोधी; (*t~*) प्रबन्ध-सम्बन्धी।

**Tractarianism** –निज़्म् n. (प्रा॰ रोम॰ कैथा॰ धर्मके पालनमें) तर्कवाद-विरोध, वाह्याचारवाद-प्रतिक्रिया F, उपचार-वाद वैमत्य।

**tractate** ट्रैक्'टेट् n. लघु ग्रन्थ, लघु पुस्तिका F, प्रबन्ध।

**tractile** ट्रैक्'टाइल् a. तान्य, वितान्य, आकृष्य, खींचने योग्य, बढ़ाने योग्य, तानने योग्य; ~ force (वन॰) **खिंचाव बल।**

**tractility** –टि'लिटि n. तान्यता F, वितान्यता F, आकृष्यता F, खींचे जानेकी योग्यता F, बढ़ाये जानेकी स्थिति F, ताने जानेकी अवस्था F।

**traction** ट्रैक्'शॅन् n. उत्कर्षण, (रेल॰) **कर्षण,** खिंचाव (*electric ~*); (कृषि॰) **खींचना;** ~ engine भारी बोझ खींचनेवाला इञ्जन; ~ method (मौ॰) संकर्षण-रीति F; ~ system ⊙ ट्राम;
~ motor, ~ power, ~ substation, ~ superintendent.

**tractional, tractive** –नॅल्, –'टिव् aa. संकर्षी, संकर्षकीय, (गति वि॰) कर्षक (~ *force*), खिंचाई F का (*~effort*); संकोचशील, संकुचन विषयक, सिकुड़नेवाला।

**tractor** –टॅर् n. कर्षित्र, (कृषि॰, अर्थ॰) **ट्रैक्टर,** (~ *power*, ~ *shed*); संचालक इंजन; वायुयान;
~ drill, ~ power, ~ shed.

**tractory, tractrix** –रि, –ट्रिक्स् nn. (ज्यामिति F) माला-वक्र, स्पर्श-वक्र; (गणि॰) **रज्जुप्रति केन्द्रज** T.।

**trade**[1]* ट्रेड् n. वृत्ति F, व्यवसाय, कारोबार, पेशा; वाणिज्य, क्रय-विक्रय, वणिक्कर्म, (अर्थ॰, प्रा॰ भूगोल) **व्यापार*,** सौदागरी F, तिजारत F, व्यवसायीवर्ग, व्यापारी-समुदाय (*the ~ will never submit to it*); शिल्प, **दस्तकारी** F; रीति F, रिवाज F; domestic or home ~ अन्तर्देशीय व्यापार; foreign ~ बहिर्देशीय व्यापार; बहिर्व्यापार; the ~ (बोल॰) अनुमति-प्राप्त मदिरा-विक्रेता; नौसेना F की समुद्री शाखा F; ~ mark **व्यापार-चिह्न, व्यापार-छाप** F, **ट्रेड-मार्क, छाप** F; **मार्का;** ~ sman व्यवसायी, व्यापारी, दुकानदार; शिल्पी, **दस्तकार;** ~ union (विधा॰) **कार्मिकसंघ,** कर्मचारीसंघ; **श्रम-संघ, श्रमिक-संघ, मजदूरसंघ;** व्यवसायसंघ, **व्यापारसंघ;** व्यापारिक संघ; ~-unionism कार्मिकसंघवाद, कर्मचारीसंघवाद, ट्रेडयूनियनवाद; व्यापारीसंघवाद; (अर्थ॰) **मजदूर संघ;** ~-unionist कार्मिकसंघवादी, ट्रेडयूनियनवादी; व्यापारिक संघवादी, व्यापारिक संघका सदस्य; ~ wind आयनवायु F, व्यापार वायु F, व्यापारिक पवन, **व्यापारिक वायु** F, **व्यापारिक हवा** F, **मौसमी वायु** F, तिजारती हवा F; T.; *be in* ~ दुकानदारी करना;
~ acceptance, ~ agency, ~ agent, ~ agreement, ~ allowance, ~ apprentice, ~ arrangement, ~ balance, ~ barrier, ~ bill, ~ block, ~ blockade, ~ book, ~ capital, ~ centre, ~ certificate, ~ charges, ~ classification, ~ coin, ~ commissioner, ~ control, ~ controller, ~ control notification, ~ control order, ~ corporation, ~ creditor, ~ customs, ~ ~ cycle, ~ deadlock, ~ debtor, ~-description, ~dictionary, ~ directory, ~ discount, ~ dispute, ~ domicile, ~ effluents, ~enquiry, ~ expenses, ~ fixtures, ~ folk, ~ goods, ~ guide, ~ hall, ~ interest, ~ bledger, ~-made, ~ mart, ~-master, ~ movement, ~ name, ~ notice, ~-number, ~ office, ~ organization, ~ pact, ~ pay, ~plan, ~ possibility, ~ preference, ~ price, ~ process, ~ protection association, ~ quality, ~ reference, ~ ~ refuse, ~ register, ~ regulations, ~ ~ relations, ~ report, ~ representative, ~ representatives abroad, ~ restrictions, ~ rights, ~ risk, ~ route, ~ sale, ~ sanction, ~s category, ~ school, ~ secret, ~ section, ~ sfolk, ~ show, ~ speople, ~ statistics, ~s tax, ~-terms, ~ test, ~ treaty, ~ zone.

**trade**[2] v. i. & t. व्यवसाय करना, व्यापार करना, क्रय-विक्रय करना, कारोबार करना, तिजारत या सौदागरी F करना; विनिमय करना, वाणिज्य-विनिमय करना, लेनदेन करना, अदला-बदली F करना; (राजनीतिक प्रभावसे) अनुचित लाभ उठाना, अनुचित सौदा करना; ~ *at* ⊙ व्यवहार करना; ~ *off* वस्तुविनिमय करना; ~ *upon* अनुचित लाभ उठाना।

**traded** ⊙ –'डिड् a. विनिमयित, व्यापृत, कारोबारमें प्रयुक्त, सौदेबाजी F का।

**trader** –डॅर् n. वणिक, (अर्थ॰) **व्यापारी,** व्यवसायी, सौदागर, दुकानदार; व्यापारी जहाज।

**trading** –डिंग् १. n. व्यवसाय, व्यापार; पणन, व्यापार करना; २. a. व्यापार-सम्बन्धी, व्यापारी;
~ account, ~ association. ~ body, ~

capital, ~ centre, ~ certificate, ~ clerk, ~ company, ~ corporation, ~ enterprise, ~ operation, ~ partnership, ~ result.

**tradition** ट्रॅडि'शॅन् n. अनुश्रुति^F, **परम्परा**^F, रीति^F, रूढ़ि^F, रस्म^F, रिवाज; (धर्म०) दैवी सिद्धान्त; किंवदन्ती^F; ईसाकी मौखिक शिक्षा^F; हदीस^F या सुन्नत^F; (पारम्परिक) सम्प्रदाय, कला-सिद्धान्त, साहित्य-परम्परा^F।

**traditional, traditionary** –नॅल्, –नॅरि aa. (दर्श०) पारम्परिक (~ *morality*), परम्परागत, क्रमागत, रूढ, रूढ़िगत, पौराणिक, पारम्परिक रीति-रस्मका, पुरानी चालका।

**traditionalism** –लिज़्म् n. उपचारवाद, रूढ़िवाद, (दर्श०) **परम्परावाद**; रीति-रिवाजकी पाबन्दी^F।

**tradition(al)ist** –न्(अॅल्)लिस्ट् nn. रूढ़िवादी, रूढ़िप्रेमी, परम्परावादी।

**traditionalistic** –'टिक् a. रूढ़िवादी, परम्परावादीय, परम्परा-सम्बन्धी।

**traditionary** –'शॅनॅरि a. दे० = TRADITIONAL.

**traditionist** –निस्ट् n. दे० = TRADITION(AL)IST.

**traditive** ट्रै'डिटिव् a. दे० TRADITIONAL.

**traditor** –टॅर् n. धर्मद्रोही, धर्म-विश्वासघाती।

**traduce** ट्रॅ'ड्यूस् v. t. कलंक या अपवाद लगाना, अपयश लगाना, निन्दारोप करना, बदनाम करना।

**traducement** –मॅन्ट् n. कलंक, अपवाद, अपयश, निन्दा^F, बदनामी^F, बेइज्जती^F।

**traducer** –सॅर् n. अपवादक, निन्दक, बदनाम करनेवाला।

**traducian** ट्रॅड्यू'सिअॅन् n. पितृसंस्कारवादी।

**traducianism** –निज़्म् n. पितृसंस्कारवाद; यह सिद्धान्त कि मातापितासे जीवको देह^Fके साथ अन्तःकरण भी मिलता है।

**traducible** ट्रॅड्यू'सिबॅल् a. निन्द्य; अपयशोचित, अपवादोचित, बदनामीके योग्य; अनुमेय, निष्कृष्य।

**traduction** ट्रॅडक्'शॅन् n. अपवाद, अपयश, निन्दा^F, बदनामी^F, बेइज्जती^F; अनुमान, प्रकल्पन, निष्कर्षण।

**traductive** –टिव् a. अनुमेय, अनुमानयोग्य, निकालने योग्य, अर्थ लगाने योग्य, मतलब समझने लायक; अपवादात्मक, अपयशपूर्ण, निन्दापूर्ण, बदनामीवाला, बेइज्जतीवाला।

**traffic**[1] ट्रैफ़िक् n. (का०) **पणन**, क्रय-विक्रय, व्यवसाय, **व्यापार**, (*the ~ in raw hides*); परिचलन; परियात; T.; **यातायात**, आवागमन, आमदरफ्त^F (*there is little ~ on these roads*); ~ superintendent **परिपात अधीक्षक**;

~ accident, ~ accounts, ~ book, ~ branch, ~ canvasser, ~ centre, ~ check, ~ circle, ~ circuit, ~ concentration, ~ control, ~ cut, ~ department, ~ distributor, ~ earning, ~ facility, ~ indicator, ~ inspector, ~ island, ~ lane, ~-light, ~ manager, ~ meter, ~ notices, ~ operator, ~ pointsman, ~ police, ~ regulator, ~ return, ~ section, ~ sign, ~ signal, ~ staff, ~ superintendent, ~ supervisor, ~ survey, ~ unit, ~ yard.

**traffic**[2] v.i. & t. व्यापार करना, क्रय-विक्रय करना, वाणिज्य करना, सौदा करना; (विशे०, ला०) वस्तु-विनिमय करना, लेनदेन करना।

**trafficable** –कॅबॅल a. पण्य, क्रेयविक्रेय, व्यापार्य, तिजारत करने लायक; यातायात योग्य, आवागम्य, आवागमनीय, आमदरफ्त^Fके लायक।

**trafficator** –केटॅर् n. (मोटर-गाड़ी^Fमें लगा हुआ) दिशासूचक यन्त्र, चलमान।

**trafficker** –फ़िकॅर् n. अवैध पणिक; व्यापारी, व्यवसायी, सौदागर।

**trafficking** –किंग् n. अवैधपणन; पणन, क्रय-विक्रय, व्यवसाय, व्यापार।

**trafficless**–लिॅस् a. आवागमनरहित, यातायातहीन।

**tragacanth** ट्रै'गॅकैन्थ् n. अजकण्टनिर्यास, गोंद, कतीरा।

**tragedian** ट्रॅजीडिअॅन्' n. दुःखान्तकृतिकार, दुःखान्त-लेखक, दुःखान्तरचनाकार, दुःखान्त नाटककार; दुःखान्त नाटकका अभिनेता।

**tragedienne** ट्रॅजीडिए'न्' n. दुःखान्तक अभिनेत्री^F, दुःखाभिनेत्री^F, कारुणिक तारिका^F।

**tragedy** ट्रॅ'जिॅडि n. दुःखान्त रचना^F, शोकान्त नाटक, **दुखान्त नाटक**; दुःखद घटना^F, त्रासदी^F, **दुःखान्तिका**^F, दारुण विपत्ति^F, बड़ी मुसीबत^F; शोकपूर्ण या गम्भीर दुर्घटना^F या अपराध; ~ queen दुःखान्त नाटककी नायिका^F।

**tragelaph** ट्रै'गिॅलैफ् n. (यूनानी पुराण) अजहरिण, हिरनी बकरा।

**tragic** ट्रै'जिक् a. = TRAGICAL; (~ *circumstances*)।

**tragical** –कॅल् a. दुरन्त, शोकपर्यवसायी, दुःखान्त, दुःखान्त नाटकका, करुणरसप्रधान, दुःखान्त नाटककी शैली^Fका (~ *voice, irony*); दुःखद, शोकप्रद, शोकजनक, करुण, भयंकर, दर्दनाक, (~ *tale, scene*)।

**tragicality, tragicalness** –कै'लिटि, –जिकॅल्-निॅस n. दुखान्तता^F, शोकप्रदता^F, कारुणिकता^F।

**tragicomedian** ⊙ट्रजिकॅमे'डिअॅन् n. सुख-दुःखाभिनेता, दुःख-सुखान्तक नाटकका अभिनेता।

**tragicomedy** –कॉ'मिॅडि n. सुख-दुःख-मिश्रित नाटक, प्रसादान्त त्रासदी^F।

**tragicomic** –मिक् a. सुख-दुःख-मिश्रित।

**tragicus** n. (श०र०शा०) **तुंगिका**^F।

**tragopan** ट्रै'गॅपैन् n. श्रृंगी जीवक, पुष्प जीवक, कलँगीदार चकोर।

**tragus** ट्रे'गॅस् (श०र०शा०) T.; **तुंगक** (कर्ण), T.।

**trail**[1] ट्रेल् n. पुच्छ, पूँछ[F], पुछल्ला (*the engine left a ~ of smoke behind it*); मार्गचिह्न, अनुचिह्न, पदचिह्न, लकीर[F], लीक[F]; अनुगन्ध[F] (*got on, off, the ~*); अंकित पद; अनुपथ, पगडण्डी[F]; पद्धी[F], पद्धति[F], मार्ग; तोपगाड़ी[F]की टेक[F]; ~ arms तोल-अस्त्र; ~ wind अनुकूल पवन, पीछेकी हवा[F]; *at the* ~ (सेना०) रायफल[F]को एक हाथमें साधकर लटकाते हुए ।

**trail**[2] v.t. & i. पीछे घसीटना, पीछे घसीटते हुए चलना (*~ed her dress through the mud*); अनुगमन करना, अनुसरण करना, पीछा करना, खोज[F] लगाना; शिकारकी गन्ध[F]के पीछे चलना; मार्गचिह्न बनाना, लीक[F] बनाना; (पीछे) घसीटा जाना, घिसटना (*skirt ~s on the ground*); ~ *arms* (सेना०) राइफल[F]को एक हाथपर साधकर रखो ! ~ one's *coat* झगड़ेमें घसीटना, झंझट[F]में ला फँसाना ।

**trailed** –ड्' a. (कृषि०) अनुकृष्ट (~ *cultivator*) ।

**trailer** –लॅर् n. अनुसर्पी, पीछे-पीछे घिसटनेवाला; अनुचित्र, चलचित्रिका[F], आभासिका[F]; अनुयान, पहियेदार गाड़ी[F]; (कृषि०) ट्रेलर (~ *number*) ।

**trailing** –लिंग् a. (वन०) भूस्तारी; अनुमुख, (रेल०) अनुगामी, अनुग, पिछला, पीछेका; ~car अनुयान; ~ hand (चि०) अनुगहस्त, दो हाथोंके लेखनमें बिना ध्यानके लेखन करनेवाला हाथ;

~ bogie, ~ direction, ~ edge, ~ points, ~ tip, ~ truck, ~ wheel.

**train**[1] ट्रेन्' n. पश्चभाग, पुच्छ, पूँछ[F], पुछल्ला; अनुगामिवर्ग, परिवार, परिजन, अनुचरवर्ग; परम्परा[F], श्रेणी[F], पंक्ति[F], अनुक्रम, सिलसिला, लड़ी[F], ताँता (*long ~ of sightseers*); रेलगाड़ी[F], गाड़ी[F], रेल[F], ट्रेन[F]; बारूद[F]का क्रम या सिलसिला; सुरंग[F]; सुप्रबन्ध, अच्छी व्यवस्था[F]; अच्छी दशा[F], सुन्दर अवस्था[F]; फुसलावा, जाल; ~band (इति०, विशे० स्टुअर्ट-कालमें लन्दनके नागरिकों का) सैन्यदल, सैन्य टुकड़ी[F]; ~-bearer पोशाक[F]का पुछल्ला उठानेवाला; ~-ferry गाड़ी[F]को घाटके पार ले जानेवाला जहाज; *in the ~ of* फलतः, फल-स्वरूप, परिणामस्वरूप;

~boy, ~ charges, ~ clerk, ~ controller, ~ examiner, ~ freight, ~-giddy, ~ guard, ~-indicator, ~ inspector, ~ lighting, ~ line, ~load, ~man, ~-master, ~-mile, ~-parting, ~ pipe, ~ recorder, ~ register, ~ schedule, ~s clerk, ~ service, ~ staff, ~ time, ~way, ~-wrecking.

**train**[2]* v.t. & i. प्रशिक्षित करना, प्रशिक्षण देना, शिक्षा[F] देना, योग्य बनाना, सिखाना*, ट्रेनिंग[F] देना; अभ्यस्त बनाना या होना, परिचित होना, स्वभाव पड़ना, आदत[F] डालना; (घोड़े, खिलाड़ी या स्वयंको शारीरिक रूपसे) सधाना, हिलाना, सक्षम बनाना; (पौधेको किसी विशेष आकृति[F]में) उगाना; (प्रायः *upon* के साथ) तोप[F]से निशाना बाँधना; (प्रा०, *away* के साथ) भगा ले जाना, फुसलाकर ले जाना, लुभाना; (अव क्व०) घसीटना, खींचना; (ग्रा०) रेलयात्रा[F] करना, गाड़ी[F]पर चढ़ना या सफर करना (*shall ~ from York to Leeds*); ~ *down* (अभ्यास या कसरत[F] आदिके द्वारा) वजन कम करना; ~ *fine* स्वस्थ कर देना, ठीक-ठाक कर देना या हो जाना; ~ *gun* निशाना बाँधना; ~ *off* (तोप[F]के गोलेका) तिरछा छूटना, तिरछा फायर होना; ~ *with* ⊙ (के) साथ होना, साथी बनना ।

**trainable** –नॅबॅल् a. प्रशिक्षणीय, शिक्षणीय, सिखाने योग्य, सधाने योग्य, साधा जाने लायक ।

**trained**–न्ड' a. (चि०) प्रशिक्षण-प्राप्त (~ *soldier*), प्रशिक्षित, सीखा या सधा हुआ (~ *eye, teacher*) ।

**trainee** –नी' n. प्रशिक्षणार्थी, प्रशिक्षी, प्रशिक्षणार्थी, शिक्षार्थी, प्रशिक्षण प्राप्त करनेवाला, सिखलाई[F] पानेवाला ।

**trainer** –नॅर् n. प्रशिक्षक, काम सिखानेवाला; नियन्त्रक, (घोड़ोंको) घुड़दौड़[F] सधानेवाला; (खिलाड़ियोंको) कलाबाजी[F] आदिकी प्रतियोगिता[F]के लिए तैयार करनेवाला ।

**training**–निंग् n. प्रशिक्षण, शिक्षण, अभ्यास, शिक्षा[F], सिखलाई[F], ट्रेनिंग[F]; विनयन, नियन्त्रण (~ *of river courses*); साधना[F]; *go into* ~ (दौड़[F]का) अभ्यास करना;

~ area, ~ battalian, ~ block, ~ camp, ~ camp allowance, ~ centre, ~ class, ~ college, ~ command, ~ commander, ~ course, ~-cum-development project, ~ development, ~ directives, ~ equipment, ~ establishment, ~ expedients, ~ fee, ~ film, ~ grant, ~ institute, ~ office, ~ officer, ~ period, ~ programme, ~ purpose, ~ receiver, ~ requirements, ~ roaster, ~ school, ~ ship, ~ staff, ~ stick, ~ store, ~ team, ~ works, ~ year.

**trainless** ट्रेन्'लिस् a. पुच्छहीन, बे-पुछल्लाका; बिना ट्रेन[F]का, जिसमें ट्रेन[F] न हो ।

**train-oil** ट्रेन्'-आयॅल् n. ह्वेल[F]का तेल ।

**traipse** ट्रेप्स्' n. & v.i. = TRAPES[1,2].

**trait** ट्रेट्' n. (चि०) (आनुवंशिक, शारीरिक या मानसिक) (शिक्षा०, जीव०) लक्षण, (~ *cluster*, ~ *generality*), चिह्न, विशेषक, विशेषता[F], खासियत[F]; (चरित्र, भाव, स्वभाव आदिका) आभास, हल्का-सा पुट या रंग ।

**traitor** ट्रे'टॅर् n. विश्वासघाती, कृतघ्न, द्रोही, (राज०) राजद्रोही, गद्दार, नमकहराम ।

**traitorism** –रिज़्म् n. विश्वासघात, कृतघ्नता[F], द्रोह, गद्दारी[F], नमकहरामी[F] ।

**traitorous** –रस् a. विश्वासघाती, कृतघ्न, द्रोही,

नमकहराम, गद्दार; प्रवंचकीय, वंचक; गद्दारीवाला।

**traitorousness** –निस् n. विश्वासघातवृत्तिF, प्रवंचकताF, कृतघ्नताF, गद्दारीF, नमकहरामीF।

**traitress** –ट्रिस् n. विश्वासघातिनीF, प्रवंचिकाF, कृतघ्न स्त्रीF, नमकहराम औरतF।

**traject**[1] –जिॅक्ट् n. घाट, तीर, नौका-घाट; पार; स्थानान्तरण।

**traject**[2] ट्रजे क्ट्' v.t. प्रक्षिप्त करना, पार लगाना।

**trajectile**[1] –टाइल् n. प्रक्षेप्य वस्तुF, पार क्षेप्य वस्तुF, पार फेंकने योग्य पदार्थ।

**trajectile**[2] a. प्रक्षेप्य, क्षेप्य, पार करने योग्य।

**trajection** –शॅन् n. प्रक्षेपण, क्षेपण, फेंकना।

**trajectory** ट्रॅजे क्टॅरि, ट्रॅजॅक्टॅरि n. (गति वि०) **प्रक्षेप-पथ** (~ *table*), विक्षेप-पथ, गति-मार्ग, गति-रेखाF, चक्र-रेखाF; प्र-वक्र, (यन्त्र०, ऋतु०, भौ०) **प्रक्षेप-वक्र**, प्रक्षिप्त वक्र-, (ग०) **संछेदी**।

**tralatitious** ट्रॅलॅटिशॅस् a. परम्परागत; रूपकीय, रूपक-विषयक, रूपकालंकार-सम्बन्धी; अशाब्दिक, लाक्षणिक।

**tram**[1] ट्रैम्' n. (~*car* भी) रथ्यायान, ट्रामकारF, ट्राम गाड़ीF, ट्रामF; ~car (विधा०) **रथ्यायान**; ~ way ट्रामF; ट्राम-मार्ग; ट्रामFकी पटरीF, ट्रामलाइनF; (कोयले-की खानोंFमें पटरियोंFपर चलनेवाला) ठेला, चार पहियों-की गाड़ीF।

**tram**[2] v.i. & t. ट्रामF द्वारा यात्राF करना, ट्रामFमें जाना, ट्रामF ले जाना।

**tram**[3] n. दोहरा रेशमी धागा।

**trammel**[1] ट्रैमॅल् n. (~*-net* भी) मछलीFके जालोंके विभिन्न नाम; घोड़ेको चालF सिखानेकी रस्सीF या बागF; खूँटीF, आँकड़ा, काँटा, हुक; (यन्त्र०) **बड़ी परकार**F; दीर्घ वृत्त खींचनेका यन्त्र, अण्डाकार वृत्त खींचनेका परकार; घटता-बढ़ता परकार; (प्रायः pl.; स्वच्छन्द कार्य या गतिFमें) बाधाएँ, अटकाव, रोकF, रुकावटेंF, पाबन्दीF (*~s of etiquette*)।

**trammel**[2] v.t. बेड़ियाँF डालना, जंजीरF डालना; फाँसना, फन्देमें डालना; विघ्न-बाधाओंF द्वारा रोक लेना, रोकना; (प्रायः ला०) नियमबद्ध करना, अनुशासनमें जकड़ देना, पाबन्द करना।

**tramelled** –ड् a. (अश्व-सम्बन्धी, एक ही पार्श्वकी अगली-पिछली टाँगोंFपर) सफेद दाग वाला।

**tramontana** ट्रामॅन्टा'नॅ n. पर्वतीय वातF, उत्तरी शीत वायुF, त्रमोनताना, आल्प्स पहाड़के पारकी हवाF, (ऋतु०) T.।

**tramontane** ट्रॅमॉन्'टेन् a. & n. पर्वतपार; आल्प्सके उस पारका (निवासी)।

**tramp**[1] ट्रैम्प्' n. पदाघात, चरणविक्षेप, पगध्वनिF; पैदल यात्राF, पैदल सैरF; (जूतेमें लगाया जानेवाला) लोहेका तल्ला; (नौवि०) **अनेमी पोत**; विहिण्डक, लुटेरा; यायावर; आवारागर्द; मारे-मारे फिरनेकी स्थितिF, आवारागर्दीF (*on the ~*); ~ industry (अर्थ०) **अस्थायी श्रम उद्योग**; ~-pick गेंतीF।

**tramp**[2] v.t. & i. धप-धपF करते हुए चलना, भारी कदमोंसे चलना; पद-यात्राF करना, पैदल चलना (*have ~ed the whole country in my time*); मारा-मारा फिरना, आवारागर्दीF करना; रौंदना, मसलना; ~ *on* धपधपF चलना; (ला०) भावनाएँF कुचलना, ठुकराना।

**tramper** –पॅर् n. पदयात्री, पाद-पर्यटक, पैदल सैरF करनेवाला।

**trample**[1] ट्रैम्'पॅल् n. पद-दलन, पैरोंसे कुचलनेकी आवाजF या क्रियाF।

**trample**[2] v.t. & i. पददलित करना, पैरोंके नीचे रौंदना, पैरोंके नीचे कुचलना; ठोकरF मारना, ठुकराना, अत्यधिक कठोरताFया अपमानका व्यवहार करना, चींटेकी तरह कुचल देना, मसलना।

**trampled** –ड् a. सम्मर्दित, पददलित, कुचला हुआ।

**trampler**–लॅर n. पददलित करनेवाला, कुचलनेवाला।

**trampling** –लिंग् n. मर्दन, पददलन, प्रमथन, कुचलनF।

**tran-** =TRANS- (*~sume*)।

**trance**[1] ट्रान्स्' n. बाह्यावरतिF, अन्तर्लीनताF, (शिक्षा०) **तन्मयता**F, **समाधि**F, लयF, तन्मयावस्थाF, आनन्द-चेतनाF, ब्रह्मसाक्षात्कारकी अवस्थाF, महाभाव, चरम आनन्द, परम आनन्द; (चि०) दीर्घ सम्मूर्च्छनाF, मूर्छाF, अचेतनावस्थाF, अवचेतनाF, बेहोशीF।

**trance**[2] v.t. (का०) = ENTRANCE[2].

**tranchet** n. (इति०) **पत्थरकी छेनी**F, **ट्रांशे** (~ (*~ device*)।

**trank** ट्रैंक्' n. हस्तच्छद-चर्म, दस्ताने बनानेका चमड़ा।

**tranquil** ट्रैन्'क्विल् a. शान्त, प्रशान्त, स्तम्भित, निश्चल, धीर, निःशब्द, स्तब्ध, अक्षुब्ध, चुपचाप *preserved a ~ mind*)।

**tranquillity** –'लिटि n. (विधा०) **प्रशान्ति**F, (का०) **शान्ति**F, शान्तताF, प्रशान्तताF, निःशब्दताF, स्तब्धताF, स्थैर्य, निवृत्तिF, अक्षोभ, धैर्य, अक्षुब्धताF, **सुख**, अमन-चैन; ~ of mind (दर्श०) **शम**।

**tranquillization** –लाइज़े'शॅन् n. प्रशान्तीकरण, उप-शमन, स्थिरीकरण, शान्तिस्थापन।

**tranquillize** –'क्विलाइज् v.t. शान्त करना या होना; शान्तिF स्थापित करना; शान्तिF दिलाना, स्वस्थचित्त करना; ठण्ढा करना, धीरज देना।

**tranquillizer** –ज़ॅर् n. शान्तिस्थापक, शान्तिकारा, स्थिरकारक।

**tranquilness** –ल्-निस् n. शान्तिF, शान्तताF, प्रशान्तताF, निःशब्दताF, स्तब्धताF, अक्षुब्धताF, खामोशीF।

**trans.** transaction; transitive; translated, translation.

**trans-** परे-(*~mit, ~cend, ~fer, ~fix, ~form, ~late, ~port*); -पार, के पार (*~-Caucasian, ~-frontier, ~-Gangetic, ~-Himalayan*)।

**transact** ट्रैन्‌जैक्ट् v.t. & i. सम्पादित करना, प्रबन्ध करना; (व्यापार) करना, चलाना; (कार्य) निबाहना, पूरा करना, काम चलाना।

**transaction** –क्‌'शॅन् n. कार्य-सम्पादन, अनुष्ठान; (का०) **कार्य**, कार्य-विधान, कार्य-प्रबन्ध; निर्वाह, आचरण, (अर्थ०) **व्यवहार**, संव्यवहार, (वाणि०) **लेन-देन**; व्यापार, क्रय-विक्रय-व्यवहार, (अर्थ०, वाणि०) **सौदा**; (pl.) कार्य-विवरण, रिपोर्ट[F]; (कानून) अभिसन्धि[F], समझौता, सुलह[F], झगड़ेका निपटारा; वैधानिक कारवाई[F]; ~ tax (अर्थ०) **पण्यावर्त कर**।

**transactor** –'टॅर् n. व्यापार-सम्पादक, व्यापार-संचालक, व्यापार-प्रबन्धक, कामकाज चलानेवाला; व्यापारी, कारोबारी, तिजारती आदमी; करनेवाला।

**transalpine** ट्रैन्‌जैल्'पाइ(पि)न् a. & n. आल्प्स पर्वत-श्रेणियों[F]के पार (रहनेवाला), आल्पसपारीय (निवासी)।

**transamination** ⊙ट्रैन्‌जैमिने'शॅन् n. (कृषि०, रसा०, चि०) **अमायनी-परिणमन, अमीनी अन्तरण**।

**transandine** –जेन्डाइन a. एण्डीज पहाड़के पार।

**transatlantic** ट्रैन्‌जॅट्‌लैन्'टिक् a. अमेरिकी, अतलान्तकपारीय; अतलान्तकका अतिक्रमण करनेवाला, अतलान्तकके पार जानेवाला (~ *steamer, line*)।

**transcalent** ट्रैन्स्के'लॅन्ट् a. पारतापी।

**transcend** ट्रैन्से'न्ड् v.t. & i. (मानवी अनुभव, बुद्धि[F], वर्णन इत्यादिके) परे होना, बाहर होना; पार करना; उत्कृष्टता[F] प्राप्त करना, कमाल करना; (गुण आदिमें) श्रेष्ठतर होना, आगे बढ़ जाना, बढ़चढ़कर होना।

**transcendence, -cy** –'डॅन्स्, –सि nn. अत्युत्कृष्टता[F], परमोत्कृष्टता[F], अनुभवगम्यता[F], अनुभवातीतता[F], इन्द्रियातीतत्व; (ग०) बीजातीतत्व;
~ basis, ~ degree, ~ set.

**transcendent**[1] –न्ट् n. (दर्शन०) अनुभवातीत तत्त्व।

**transcendent**[2] a. अत्युत्कृष्ट-गुण-युक्त, परमोत्कृष्ट, सर्वोत्तम, अतिश्रेष्ठ, बढ़िया (~ *merit*); (ईसाई दर्शन०) दस वर्गोंके बाहरका; (काण्टका दर्शन) अननुभवगम्य, अनुभवातीत, इन्द्रियातीत; परात्पर, मौतिक संसृति[F]से परे।

**transcendental** –डे'न्'टॅल् a. अनुभवातीत, सर्वातिशायी, छाया हुआ; (दर्शन०) विकल्पातीत; ज्ञात लक्षणका; (प्रच०) गूढ़, गम्भीर, प्रच्छन्न, अस्पष्ट, अज्ञात, अनिश्चित, दुर्बोध, काल्पनिक, ख्याली; अत्युत्तम, श्रेष्ठ; (ग०) **अबीजीय, बीजातीत**; ~ realism सामान्यवाद; ~ cognition **पूर्वज्ञान**;
~ curve, ~ equation, ~ function, ~ number.

**transcendentalism** –लिज़्म् n. (दर्श०) **अनुभवातीतवाद**, अनुभवातीत सत्यवाद, गुणगुणी-भेद, परमतत्त्व।

**transcendentalist** –लिस्ट् n. गुणातीत सत्यवादी, परमवादी।

**transcendentalize** –लाइज् v.t. गूढ़ या अस्पष्ट करना, काल्पनिक बनाना; आदर्शीकरण करना, उत्तम बनाना।

**transcendentness** –'डॅन्ट्-नि'स् n. अत्युत्कृष्टता[F], अत्युत्कृष्टगुण-युक्तता[F], परमोत्कृष्ट योग्यता[F]; अननुभवगम्यता[F], अनुभवातीतता[F], इन्द्रियातीतता[F]; भौतिकता[F] एवं संसृति[F]से परेकी अवस्था[F]।

**transcontinental** ट्रैन्ज्कॉन्टिने'न्'टॅल् a. महाद्वीपके आरपार (~ *railway*)।

**transcribe** ट्रैन्स्क्राइब' v.t. (का०) **प्रतिलिखित करना**, अनुलेखन करना, अनुकृति[F] करना, प्रतिलिपि[F] करना, नकल[F] उतारना; लिप्यन्तरण करना, लिप्यन्तर करना।

**transcribed** –ड्' a. (का०) **प्रतिलिखित**, अनुलिखित, लिप्यन्तरित, प्रतिलिपिकृत।

**transcriber** –'बॅर् n. अनुलेखक, अनुकर्त्ता, प्रतिलिपिक, लिपिकार, नकलनवीस, नकल[F] उतारनेवाला।

**transcribing** –'बिंग् n. अनुलेखन (~*machine*)।

**transcript** ट्रैन्'स्क्रिप्ट् n. (का०) **प्रतिलेख**, प्रतिलिपि[F], नकल[F]।

**transcription** –प्'शॅन् n. (का०) **प्रतिलेखन**, अनुलेखन, अनुकरण, अनुकृति[F], प्रतिलिपि[F], नकल[F]; लिप्यन्तरण, **लिप्यन्तर; प्रत्यंकन; रिकार्ड प्रत्यंकन**; प्रतिलिपीकरण, प्रतिलेखन, नकलनवीसी।

**transcriptional, transcriptive** –नॅल्, –'टिव् aa. अनुलेखनीय, प्रतिलेख-सम्बन्धी, अनुकरणीय, प्रतिलिपीय, नकल[F]का; लिप्यन्तरण-विषयक, लिप्यन्तर-सम्बन्धी।

**transcurrent** ट्रैन्स्क'रॅन्ट् a. पारगामी, आरपार जानेवाला।

**transducer** –ड्यूसर n. (भौ०) **परांतरित्र (ध्वनि-विद्युत्), T.**।

**transect**[1] ट्रैन्'से'क्ट् n. = TRANSECTION.

**transect**[2] v.t. विच्छिन्न करना, भिन्न करना, विभाजित करना, अलगाना, फाड़ना; (चि०) अनुप्रस्थ छेदन करना।

**transection** –क्'शॅन् n. विच्छेदन, विभाजन, खण्डन, अलगाव; (चि०) अनुप्रस्थच्छेदन, (चि०) **व्यत्यस्त काट**[F]।

**transept** ट्रैन्'से'प्ट् n. (क्रूसाकारनिर्मित गिरजेका) वक्र-भाग; उस भागकी कोई भुजा[F]।

**transeptal** –'टॅल् a. (क्रूसाकारनिर्मित गिरजेके) वक्रभागसे सम्बन्धित।

**transf.** transferred.

**transfer**[1] ट्रैन्स्'फ़र् n. **हस्तान्तरण, अन्तरण, संक्रामण, संक्रम, स्थानान्तरण, स्थान्तर, हटाव, बदली**[F], तबादला; हस्तान्तरण-पत्र, बदलीनामा; (एक सतह[F]से दूसरी सतह[F]पर उतारा जानेवाला) अनुचित्र, नक्शा; उतारनी तस्वीर[F]; (एक सैन्यदलसे दूसरेमें) बदला जानेवाला सैनिक; परिवर्तन⊙; (चि०) शरीरका एक ओरसे दूसरी ओर लक्षणोंका संक्रमण;

~ allowance, ~ box, ~ case, ~ certificate, ~ cheque, ~ confidential report, ~ credit, ~ day, ~ deed, ~ drive, ~ entry, ~ fees, ~-ink, ~ journal, ~ memorandum, ~ note, ~ order, ~-paper, ~ payments, ~ problem, ~ receipt, ~ scroll, ~ statement, ~ station.

**transfer²** ट्रैन्स्‌फ़र्' v.t. संक्रामित करना, स्थानान्तरित करना, बदल देना, तबादला कर देना; (सम्पत्ति^F^का स्वामित्व) हस्तान्तरित करना, दूसरेके अधिकारमें देना, दूसरेके नाम लिख देना, सौंपना, हवाले करना ।

**transferability** –फ़रॅबि'लिटि n. संक्राम्यता^F^, संक्रमणीयता^F^; स्थानान्तर्यता^F^, हस्तान्तरणीयता^F^; हस्तान्तर्यता^F^, बदले जानेकी अवस्था^F^ ।

**transferable** –'फ़रॅबॅल् a. परावर्त्य, संक्राम्य, (का०) **संक्रमणीय** (~ *vote*); स्थानान्तर्य, स्थानान्तरणीय; हस्तान्तर्य, **हस्तान्तरयोग्य** (~ *goods*), **हस्तान्तरणीय** (~ *account*) ।

**transferee** –री' n. (का०) **हस्तान्तरी, संक्रान्ती,** संक्रामिती, हस्तान्तरणप्राप्यक, (जिसके नाम सम्पत्ति^F^ इत्यादि हस्तान्तरित की जाय) ।

**transference** –'फ़रॅन्स् n. (शिक्षा०) **संक्रामण,** अन्तरण, स्थलपरिवृत्ति^F^, संक्रान्ति^F^, परहस्तसमर्पण, (भौ०) **स्थानान्तरण,** हस्तान्तरण ।

**transferential** –रे'न्'शॅल् a. संक्रमणयुक्त, अन्तरणगत ।

**transferor** –'फ़रॅर् n. (का०) **संक्रान्ता,** स्थानान्तरक, **हस्तान्तरक,** हस्तान्तरणकर्ता ।

**transferred** –ड्' a. अन्तरित, संक्रान्त, हस्तान्तरित, स्थानान्तरित, बदली^F^ किया हुआ (~ *subject, values*) ।

**transferrer** –रॅर् n. संक्रामयिता, स्थानान्तरयिता, बदली^F^ करनेवाला, तबादला करनेवाला; हस्तान्तरणकर्ता, दूसरेके नाम लिखनेवाला, सौंप देनेवाला ।

**transfiguration** ट्रैन्स्‌फ़िग्युॲरे'शॅन् n. रूपान्तरण, रूपपरिवर्तन; (६ अगस्तको पड़नेवाला) ईसाके रूपपरिवर्तन-का त्यौहार ।

**transfigure** –'गॅर् v.t. रूपान्तरित करना, रूपपरिवर्तित करना, पक्षान्तरित करना, आकार बदल देना ।

**transfix** ट्रैन्स्‌फ़िक्स्' v.t. विद्ध करना, भोंक देना, छेदना, आरपार करना, बींधना; (भय या आतंक आदि-का) स्तम्भित कर देना, जड़वत् कर देना, जड़ीभूत करना, गतिहीन कर देना, शक्ति^F^ नष्ट कर देना ।

**transfixion** –'शॅन् n. वेधन, छेदन, घोंपना, भोंकना; (शल्य०) आरपार छेदन ।

**transfluent** ट्रैन्स्‌फ़्लू'ॲन्ट् a. पारवाही, पारतक बहनेवाला ।

**transform¹** ट्रैन्स्'फ़ॉर्म् n. प्रतिपक्ष, (रसा०) **विषम पक्ष-रूप;** (ग०) **रूपान्तर** ।

**transform²** v.t. रूपान्तरण करना, परिवर्तन करना, नया कर देना, आकार या स्वभाव बदल देना (*ten years in India have ~ed him*) ।

**transformability** –मॅ'बि'लिटि n. संक्राम्यता^F^, संक्रमणीयता^F^; रूपान्तर्यता^F^; स्थानान्तरणीयता^F^ ।

**transformable** –'मॅबॅल् a. रूपान्तरणीय, परिवर्तनीय, बिलकुल बदल सकने योग्य ।

**transformation** –फ़ॅमे'शॅन् n. (निर्दे० ज्या०, गति वि०, ग०, भौ०) **रूपान्तरण** (~ *ratio*); रूपपरिवर्तन; (कृषि०) मूलान्तरण, (कृषि०) सत्वान्तरण, **परिणमन,** आमूलपरिवर्तन, विकृति^F^; देहपरिवर्तन; कायापलट^F^, **रूपान्तर,** परिवर्त्त, ठोसका तरल या तरलका ठोसमें परिवर्तन; रक्तकोशिका-परिवर्तन; (स्त्रियों^F^के) कृत्रिम केश, नकली बाल; ~ curve (अर्थ०) **उत्पादन-सम्भावना-चक्र** ।

**transformative** –फ़ॉर्'मॅटिव् aa. परिवर्तनकर्त्ता, परिवर्तनकारी, परिवर्तनशील, रूपान्तरकारी ।

**transformed** –म्ड्' a. रूपान्तरित, परिवर्तित ।

**transformer** –'मॅर् n. रूपान्तरणकर्त्ता, (कृषि०) **परिवर्तक,** परिवर्तनकर्त्ता, (भौ०, विद्यु०) **परिणामित्र,** परिवर्तक यन्त्र, परिणामक यन्त्र, T. ।

**transforming** –मिंग् n. (प्रा० भू०) **रूपान्तरण** ।

**transformism** –मिज़्म् n. रूपान्तरवाद, रूपान्तरण-सिद्धान्त ।

**transformist** –मिस्ट् n. रूपान्तरवादी, रूपान्तरण-समर्थक ।

**transfrontier** ट्रैन्स्‌फ़्र(फ़्रॉ)न्'टीॲर् a. सीमापारका, सरहद^F^के पारका (विशेषतः भारतके; ~ *trade*) ।

**transfuse** ट्रैन्स्‌फ़्यूज़्' v.t. (तरल पदार्थ, ला० गुण इत्यादि) ढालना, एक पात्रसे दूसरे पात्रमें डालना; रक्त-संक्रान्त करना, रक्तसंक्रामण करना, रक्तसंचारण करना ।

**transfuser** –'ज़ॅर् n. संक्रामयिता, संक्रामणकर्त्ता, संक्रान्त करनेवाला ।

**transfusion** –'ज़न् n. (चि०) **आधान,** (~ *tissue*); (*blood* ~ भी) (चि०) रक्ताधान, रक्त-संक्रामण, रक्त-संचारण ।

**transfusive** –'सिव् a. संक्रामी, संक्रामणशील; रक्त-संक्रामण-सम्बन्धी, रक्तसंचारण ।

**transgress** ट्रैन्ज़्(स्)ग्रे'स्' v.t. अतिक्रमण करना, अवज्ञा^F^ करना, (का०) **उत्क्रमण करना,** अतिचार करना, उल्लंघन करना, (नियम) भंग करना, कानून तोड़ना; पाप या अपराध करना ।

**transgression** ट्रैन्ज़्ग्रे'शॅन् n. संक्रामण, **अतिक्रमण,** अतिचरण, **उत्क्रमण,** अतिचार, अवज्ञा^F^; व्यतिक्रम, व्यत्यय, उल्लंघन; पाप, अपराध ।

**transgressive** –'सिव् a. संक्रामी, अतिक्रामी, **उत्क्रामी** (~ *segregation*, ~ *variation*), अतिचारी, अवज्ञापर, उल्लंघक, तोड़नेवाला; पापी, अपराधी; संक्रामण-विषयक, अतिक्रमण-विषयक, अतिचार-सम्बन्धी, अतिचारण-सम्बन्धी, अवज्ञा-विषयक, उल्लंघन-विषयक; अनाज्ञाकारी; ~ trust (कानून) **उत्क्रामी, न्यास** ।

**transgressor** –'सॅर् n. संक्रामक, अतिक्रामी, अति-

चारी, अवज्ञाकारी, उल्लंघनकारी; पापी, अत्याचारी; अपराधी, खताकार, मुजरिम, गुनहगार।

**tranship** ट्रैन्'शिप् v.t. (रेल०) **यानान्तरण करना**; = TRANSSHIP.

**transhipment** –मॅन्ट् n. (राज०) **नौकान्तरण**; = TRANSSHIPMENT.

**transhumance** ट्रैन्स्यू'मॅन्स् n. क्षेत्रान्तरण, ऋतु-अन्तरण।

**transience, -cy** ट्रैन्'ज़िॲन्स्, -सि nn. अचिरस्थायित्व, क्षणभंगुरता[F], क्षणिकता[F], अस्थायित्व।

**transient** –न्ट् a. अनित्य, अचिरस्थायी, अस्थायी, विनश्वर, क्षणभंगुर, क्षणिक, अल्पकालिक, असनातन, **अस्थिर** (~ *goods*); **चलते-फिरते**; असंचेय (~ *goods*); चपल, क्षणभंगुर (~ *vibration*), क्षणभरका, दमभरका, तनिक देर[F]का, सरसरी (*snatched a ~ glance*); हेतुक⊙; एकाकी, एक⊙; क्षणस्थायी⊙ (~ *guests*)।

**transiently** –लि adv. क्षणभरको, पलभरको, दमभरको, आनन-फानन; अस्थायी रूपसे, अचिरस्थायी रूपसे।

**transientness** –निॅस् n. अनित्यता[F], नश्वरता[F], क्षणभंगुरता[F], क्षणिकता[F], अल्पकालिकता[F], असनातनता[F], अस्थिरता[F], अस्थायित्व; चपलता[F]; हेतुकता[F]; एकाकीपन, अकेलापन।

**transilience** ट्रैन्सि'लिॲन्स् n. अक्रमबद्धता[F], असम्बद्धता[F], अननवरतता[F], असततता[F], गड़बड़, गोलमाल।

**transilient** –न्ट् a. अक्रमबद्ध, असम्बद्ध, अननवरत, असतत, गड़बड़, टूटता हुआ।

**transillumination** ट्रैन्सिल्यूमाइने'शॅन् n. (चि०) प्रकाश-संक्रमण, दीप्ति-संचारण; (चि०) पार-प्रकाशन (किसी भीतरी गुह्य या आशयका)।

**transive** (L) n. (चुंगी[F]का) अनुज्ञा-पत्र, अनुमति-पत्र; (नौवि०) **रवन्ना**।

**transit**[1] ट्रैन्'ज़िट् n. (रेल०) **पारगमन, पारवहन**, परिवहन, **संक्रान्ति**[F], गमन, अयन, संक्रम, संक्रमण, चलाव, रवानगी[F], **गुजरना, आनाजाना**, चलाचली[F] (*improved methods of ~ by rail*); पथ, मार्ग, राह[F], रास्ता; यात्रा[F], (*in ~*); (नक्षत्रोंका) सूर्यमण्डल-पारगमन; (नौवि०) **सीध**[F]; (ज्यौ०) **याम्योत्तर-गमन**; ~ pass रवन्ना, चालान, निकासी[F]; *in ~* मार्गमें;

~ account, ~ bag, ~ book, ~ call, ~ camp, ~ charges, ~-circle, ~ clerk, ~-compass, ~ depot, ~-duty, group, ~-instrument, ~ items, ~ loss, ~ memo, ~ office, ~ pass, ~ permit, ~ principle, ~ register, ~ section, ~ shed, ~ theodolite, ~ ticket, ~ trade, ~ visa, ~ wastage, ~ wastage statement, ~ workshop.

**transit**[2] v.t. (सूर्य आदिका) मण्डल पार करना; **आना-जाना**।

**transition** –ज़ि'शॅन् n. परिवर्त, संक्रान्ति[F], (दर्श०) **संक्रमण**, परिवर्तन, परिवृत्ति[F] (*made a hurried ~ to another topic*); अवस्थान्तर, विकार, अवस्था-परिवर्तन; विषयान्तरप्रवेश; (संगीत) स्वर-समंजन, स्वर-सन्धान, सुर-साधन; (कला[F]) विधानान्तर, शैली-परिवर्तन।

~ circle, ~ curve, ~ element, ~ instrument, ~ interval, ~ length, ~ period, ~ point, ~ probability, ~ sample, ~ system, ~ wage, ~ zone.

**transitional, transitionary** –नल, –नरी aa. संक्रान्तिकालीन, संक्रमणकालीन, (यन्त्र०) **संक्रामी, अन्तर्कालीन**, अन्तर्वर्ती, अन्तःकालीन (~ *order, period*); अवस्थान्तर-विषयक, दशा परिवर्तन-सम्बन्धी; अनित्य, अस्थायी; ~ zone (श० र० शा०) **संक्रम क्षेत्र**।

~ arrangement, ~ cell, ~ curve, ~ probability, ~ soil, ~ value, ~ zone.

**transitionist** –निस्ट् n. (कला[F] या साहित्यमें) परिवर्तवादी, संक्रान्तिवादी, संक्रमणवादी, अवस्थान्तरगामी, दशा-परिवर्तनवादी, विषयान्तरप्रवेशक।

**transitive** –'सिटिव् a. & n. (व्या०) सकर्मक (क्रिया[F]); अनित्य।

**transitiveness** –निॅस् n. (व्या०) सकर्मकता[F]।

**transitoriness** –टॅरि-निॅस् n. परिवर्तित्व, अनित्यता[F], अस्थायीत्व, अल्पकालिकता[F], क्षणभंगुरता[F], असारता[F], नश्वरता[F]।

**transitivity**⊙ ट्रैन्सिटि'विटि n. (ग०, दर्श०) **सकर्मकता**[F]।

**transitory** –रि a. परिवर्ती, अनित्य, अस्थायी, अचिरस्थायी, अल्पकालिक, असार, अस्थिर, क्षणभंगुर, नश्वर, (~ *action, stage*)।

**translatable** ट्रैन्स्ले'टॅबॅल् a. भाषान्तरणीय, अनुवादनीय, अनुवादयोग्य, उल्था करने योग्य, रूपान्तरणीय।

**translate** ट्रैन्स्(ज़्)लेट् v.t. अनुवाद करना, भाषान्तरण करना, रूपान्तर करना, उल्था करना (*has ~d his own novels into French*); (चिह्नों, गतिविधियों[F], आचरण आदिकी) व्याख्या[F] करना, तात्पर्य निकालना, अर्थ समझाना, मतलब बतलाना (*~d his gestures to the bystanders*); (बिशपका) स्थानान्तरण करना, बदली[F] करना, बदलना, तबादला करना; (बाइ०, बिना मृत्यु[F]के) आकाशमें ले जाना, बिना मृत्यु[F]के स्वर्ग प्राप्त कराना, जिन्दा उठा लेना; कायापलट[F] कर देना, आमूल परिवर्तन कर देना; (टेलिफोन) एक ही सन्देशको दुबारा भेजना; एकही दिशा[F]में गतिशील करना।

**translated** –'टिॅड् a. अनूदित, **रूपान्तरित** (~ *version*)।

**translation** –ले'शॅन् n. रूपान्तरण, भाषान्तरण, (राज०) **अनुवाद**, भाषान्तर, तर्जुमा; (भौ०, स्थिति वि०, गणि०) **स्थानान्तरण** (*~department, ~ theorem*) पारेषण।

**translational** –नॅल् a. भाषान्तर-विषयक, अनुवाद-सम्बन्धी; (यन्त्र०) कल[F]के पुर्जोंके एक ही दिशामें क्रिया-

शील होनेसे सम्बन्धित; (भौ०) **स्थानान्तरी; स्थानान्तर-** (~ *motion*)।

**translative** ⊙–'टिव् a. = TRANSLATIONAL.

**translator** –'टॅर् n. भाषान्तरकार, रूपान्तरकार, (राज०) **अनुवादक;** (वन०) प्रेपक, **प्रेपकोतक;** पारेषक।

**translatory** ⊙–रि = TRANSLATIONAL.

**transliterate** ट्रैन्ज़्लि'टॅरेट् v.t. लिप्यन्तरण करना, लिप्यन्तर करना, वर्णान्तर करना।

**transliteration** –रे'शॅन् n. **लिप्यन्तरण,** लिप्यन्तर, वर्णान्तर।

**transliterator** –'टॅरेटॅर् n. लिप्यन्तरकर्त्ता, वर्णान्तरकार।

**translocation** ⊙ट्रैन्स्लॅके'शॅन् n. (कृषि०, प्राणि०) **स्थानान्तरण,** संक्रामण, संक्रमण, संचरण (*reciprocal, simple*, ~)।

**translucence, -cy** ट्रैन्ज़्लू'सॅन्स्, -सि nn. पारदर्शिता^F; पराभास, (रसा०, भौ०) **पराभासकता**^F, पारदीप्ति^F।

**translucent** –न्ट् a. (रसा०, भौ०, प्रा० भू०) **पारभासी, पारभासक** (~ *glass*) (किन्तु पारदर्शक नहीं); (शिथिलतापूर्वक) पारदर्शक।

**translucid** ⊙ट्रैन्स्ल्यू'सिड् a. (क्व०) पारभासक, पारभासी; पारदर्शी।

**translunar** ⊙ट्रैन्ज़्लू'नॅर् a. = TRANSLUNARY.

**translunary** –रि a. अतिचान्द्र, चन्द्रातीत, चन्द्रपार, चन्द्रमा^Fसे परे स्थित; अयथार्थ, काल्पनिक।

**transmarine** ट्रैन्ज़्मॅरीन्' a. सागरपार स्थित, समुद्रपारीय, समुद्रपारका।

**transmigrant** ट्रैन्ज़्'मिग्रॅन्ट् n. प्रव्राजी, प्रवासी।

**transmigrate** –ग्रेट्, –माइ'ग्रेट् v. i. (आत्मा^Fका) देहान्तर होना, देह-परिवर्तन होना; प्रव्रजन करना, प्रवास करना, देशान्तर-गमन करना, देश-परिवर्तन करना; (चि०) कला^F पार करके कोशिकाओं^Fका जाना।

**transmigration** –माइ(मि)ग्रे'शॅन् n. प्रव्रजन, प्रवास, देशान्तर-गमन; देशान्तरवास; देहान्तरण, पुनर्जन्म, देहान्तरप्राप्ति^F; (चि०) पार्श्वान्तरगमन; पारकलागमन।

**transmigrationism** –निज़्म् n. देहान्तरवाद, पुनर्जन्मवाद।

**transmigrator** –'मिग्रेटॅर्, –माइ'ग्रेटॅर् n. पुनर्जन्म लेनेवाला, देहान्तरकर्त्ता आत्मा, शरीरपरिवर्तक आत्मा; प्रवासी, देशान्तरगामी, दूसरे देशमें जाकर बसनेवाला।

**transmigratory** –माइ'ग्रॅटॅरि a. देहान्तरगामी, शरीर-परिवर्तन करनेवाला; प्रवासी, देशान्तरगामी।

**transmissibility** ट्रैन्ज़्मिसिबि'लिटि n. (भौ०, स्थिति वि०) **संचरणशीलता**^F, संक्राम्यता^F, पारेषणीयता^F, पारगमनीयता^F, पारगम्यता^F; प्रेष्यता^F, प्रेषणीयता^F, संप्रेषणीयता^F।

**transmissible, transmissive, transmittable** –'सिबॅल्, –'सिव्, –'टॅबॅल् aa. संचरणशील, संक्राम्य, प्रेष्य, प्रेषणीय, संप्रेषणीय; मेद्य।

**transmission, transmittal** –'शॅन्, –'टॅल् nn. वाहन, (रोगका) **संचरण,** (जीव०, चि०) **संचारण,** संक्रमण, संक्रामण; दूरविक्षेपण; **पारेषण, पारवहन, पारगमन;** प्रेषण, सम्प्रेषण, भेजना; ध्वनिविक्षेपण; ~ assistent, ~ brake, ~ co-efficient, ~ curve, ~ efficiency, ~ equipment, ~ executive, ~ factor, ~ grating, ~ hours, ~ index, ~ interval, ~ line, ~ parts, ~ rate, ~ security, ~ system, ~ time, ~ tower, ~ unit.

**transmissional** –नॅल् a. संचारण-विषयक, संक्रामण-विषयक, पारेषण-विषयक, पारगमन-सम्बन्धी; प्रेषण-विषयक; संप्रेषण-सम्बन्धी।

**transmissionist** –निस्ट् n. संक्रामणवादी, पारेषण-वादी, परम्परावादी।

**transmissive** –'सिव् a. दे० TRANSMISSIBLE.

**transmissivity** –'विटि n. (भौ०) **पारगम्यता**^F।

**transmit** –मिट्' v.t. **संचार करना, प्रचार करना, संचारित करना, पारेषित करना,** सम्प्रेषित करना, **पारेषण करना, पारेषण भेजना;** पहुँचाना, भेजना, लगाना, देना (*will ~ the disease to posterity*); संक्रमित करना, स्थानान्तरित करना; (उष्णता^F, प्रकाश, ध्वनि^F, विद्युत्^F इत्यादि) अपने अन्दरसे पार करना, भीतरसे जाने देना; भावावेगोंको सम्प्रेषित करना।

**transmittable** –'टॅबॅल् a. संक्राम्य; प्रेष्य, प्रेषणीय, संप्रेषणीय, भेजने योग्य; मेद्य।

**transmittal, -ance** –टॅल, –अंस nn. (भौ०) **पारगम्यता**^F, दे० TRANSMISSION.

**transmitted** –टि'ड् a. संक्रान्त, सम्प्रेषित, पारगमित, **पारगत,** स्थानान्तरित, पारेषित; ~immunity, ~ light, ~ population, ~ ray.

**transmitter** –टॅर् n. दूरविक्षेपक, सम्प्रेषक, पारेषक, पार भेजनेवाला; (भौ०) प्रेषी, प्रेषित्र, सम्प्रेषित्र, प्रेषणी, पारेषक यन्त्र, ट्रान्समिटर।

**transmitting** –टिंग् a. पारेषी, संक्रमणकारी (~ *power*); ~station **प्रेषण केन्द्र।**

**transmittivity** ⊙ ट्रैन्ज़्मिटि'विटि n. (भौ०) **पारगम्यतांक।**

**transmogrification** ट्रैन्ज़्मॉग्रिफ़िके'शॅन् n. आमूल-रूपान्तरण, आश्चर्यजनक परिवर्तन, जादूकी-सी कायापलट^F।

**transmogrified** –'ग्रिफ़िड् a. रूपान्तरित।

**transmogrify** –फ़ाइ v.t. (हास्य०) आश्चर्यमयी रीति^Fसे कायापलट^F कर देना, आकार बदलना।

**transmutability** ट्रैन्ज़्म्यूटॅबि'लिटि n. रूपान्तरणीयता^F, पदार्थपरिवर्तनीयता^F, आकारपरिवर्तनीयता^F, तत्त्वान्तरणीयता^F।

**transmutable** –'टॅबॅल् a. रूपान्तरणीय, पदार्थपरिवर्तनीय, प्रकृतिपरिवर्तनीय, रूपान्तरणीय, तत्त्वान्तरणीय।

**transmutableness** –नि'स् n. = TRANSMUTABILITY.

**transmutation** –ट्रें'शॅन् n. रूपान्तरण, कायापलट^F, परिवर्तन; (रसा०) **तत्त्वान्तरण**, तत्त्वरूपान्तरण, पदार्थ-परिवर्तन; जातिपरिवर्तन; आकृतिपरिवर्तन ।

**transmutationist** –निस्ट् n. जातिपरिवर्तनवादी, प्राणियोंके जातिपरिवर्तनका सिद्धान्त माननेवाला ।

**transmutative** –'टॅटिव् a. रूपपरिवर्तनकारी, प्रकृति-परिवर्ती, तत्त्वान्तरण-विषयक ।

**transmute** –ट् v.t. रूपान्तरित करना, रूपपरिवर्तन करना, रूप बदलना, कायापलट^F करना, प्रकृतिपरिवर्तन करना, तत्त्वान्तरण करना, बदलना ।

**transmuter** –'टॅर् n. परिवर्तक, रूपपरिवर्तक, प्रकृति-परिवर्तक, तत्त्वपरिवर्तक ।

**transnormal** ट्रैन्ज्नॉर्'मॅल् n. अतिसामान्य, साधारणातीत ।

**transoceanic** ट्रैन्ज़ोशिऐ'निक् a. सागरपारीय, समुद्रपारका, समुद्रको पार करनेवाला ।

**transom** ट्रै'न्'सॅम् n. किवाड़, खिड़की^F, **सरदल**; (नौवि०) **कमरबन्द**; (स्था०) **पड़ी पट्टी**^F; **आड़ा शहतीर**; (खिड़की^F के बीचमें लगी हुई) बड़ी सलाख^F या पट्टी^F;

~ beam, ~ frame, ~ knee.

**transomed** –ड् a. सरदलवाला, सरदलदार, बेंड़ी कड़ी या सलाखवाला ।

**transpadane** ट्रैन्स्'पॅडेन् a. पो नदी^F के किनारे स्थित ।

**transparence** ट्रैन्स्पेअॅ'रॅन्स् n. पारदर्शकत्व, पारदर्शित्व, (रसा०, भौ०, ऋतु०) **पारदर्शिता**^F, **पारदर्शकता**^F, **पारिता**^F; स्वच्छता^F, विशदता^F, सफाई^F; **पारदर्शी चित्र** ।

**transparency** –सि n. दे० TRANSPARENCE; (किरमिच या मखमलपर बना हुआ तथा पीछे रोशनी रखकर प्रदर्शित किया जानेवाला) चित्र, नक्काशी^F; चित्र या नक्काशी^F को चौखट^F; (छायाचित्र) पाजिटिव चित्र; उभरा हुआ तक्षणकार्य ।

**transparent** –न्ट् a. पारदर्शी, (रसा०, भौ०, प्रा० भू०) **पारदर्शक, पारदर्शी** (~ *colours*); सहजज्ञेय, प्रकाशमेय, सहज प्रकाश्य; (चित, वास्तविकता^F इत्यादि) सुस्पष्ट, प्रकट, खुली हुई; (ला०) कृत्रिमतायुक्त, उज्ज्वल, निर्मल, शुद्ध, विशद, खरा, साफ, बेलाग, बेबनावट; ~ view पारदृश्य, पारदृशा^F ।

**transparentness** –निॅस् n. पारदर्शकता^F, पारदर्शिता^F; ऊपरोपन; प्रकाश्यता^F, स्पष्टता^F, प्रकटता^F, स्वच्छता^F ।

**transpierce** ट्रैन्स्पीअॅस् v.t. पार करना, आरपार भोंकना ।

**transpirable** ट्रैन्स्पाअॅ'रॅबॅल् a. स्वेद या श्वास द्वारा निःसरणीय, पसीनेके रूपमें निकलनेवाला ।

**transpiration** –पॅरे'शॅन् n. (भौ०, ऋतु०) **पारश्वसन; वायुसंचार**; (कृषि०) **उत्स्वेदन**, स्वेदनिःस्सरण; (वन०) **वाष्पोत्सर्जन**, (पौधोंका) वाष्पनिःसारण; उत्स्वेद, फेफड़ों या रोमकूपोंसे निःसृत होनेवाली वाष्प^F; T.; ~ co-efficient, ~ current, ~ cycle, ~ efficiency, ~ power, ~ ratio, ~ stream.

**transpiratory** –पाअॅ'रॅटॅरि a. स्वेदनिःसारण-विषयक, निःसारण-सम्बन्धी ।

**transpire** –र्' v.t. & i. (चर्मके उत्सर्ग-अवयवों, रोमकूपों या फेफड़ोंसे होकर) वाष्प^F निकलना या निकालना; स्वेदके रूपमें निःसृत करना या होना; पसीना निकालना; पसीना आना; गैस^F या तरल पदार्थोंका दबावके कारण पतली शिरा^F से होकर निकलना; (वन० पत्तों इत्यादिका) जलीय वाष्प^F निःसृत करना; (ला०) फूटना, प्रकट हो जाना, उद्घाटित हो जाना, खुल जाना, मालूम होना; (ग्रा०) घटना, घटित होना, पड़ना ।

**transpirograph** ⊙ ट्रैन्स्पि'रॅग्राफ् n. (वन०) वाष्पोत्सर्जन-लेखी ।

**transplant** ट्रैन्स्प्लान्ट्' v.t. प्रतिरोपण करना, रोपित करना, दूसरे स्थानपर लगाना; पौधा लगाना, जमाना, गाड़ना ।

**transplantable** –'टॅबॅल् a. प्रतिरोपणीय, रोप्य, अन्यत्र रोपणीय, एक जगह^F से दूसरी जगह^F लगाने योग्य ।

**transplantation** –लैन्टे'शॅन् n. स्थानान्तर-रोपण, (जीव०) **अपारोपण, प्रतिरोपण**, एक स्थानसे दूसरे स्थानपर लगाना, (कृषि०) पौधा लगाना, जमाव ।

**transplanted** –लान्'टि'ड् a. प्रतिरोपित, बोया हुआ, लगाया हुआ, जमाया हुआ, गाड़ा हुआ ।

**transplanter** –लैन्'टॅर् n. (कृषि०, यन्त्र०) **प्ररोपक**, प्रतिरोपक; प्रतिरोपण-यन्त्र ।

**transplanting** –टिंग् n. (कृषि०) **पौद**^F **लगाना** ।

**transplendent** ट्रैन्स्प्ले'न्'डॅन्ट् a. अतिद्युतिमान, अतिभासमान, अतिशय देदीप्यमान, अत्यन्त चमकीला ।

**transponder** ⊙ ट्रैन्स्पॉन्'डॅर् n. **प्रेष-ग्राही** ।

**transport**[1]* ट्रैन्स्'पॉर्ट् n. (प्रा० भूगोल, कृषि०) **परिवहन***, **वहन**, उत्तारण, संचार, प्रेषण; **अभिगमन**; यातायात, आवागमन; परिवहनसाधन, आवागमनके साधन, सवारी^F (*motor* ~); (सेना^F, रसद^F आदिका) परिवाही जहाज; निर्वासित अपराधी, कालेपानीका दण्ड-प्राप्त अपराधी; देशनिकाला; तीव्र भावावेग; ~ animal **भारवाही पशु**; *was in ~s* भावोन्मत्त था, प्रसन्नता^F से आत्मविभोर था;

~ aircraft, ~ area, ~ authority, ~ bottle-neck, ~ charges, ~-column, ~ command, ~ commissioner, ~ handle, ~ inspector, ~ losses, ~ number, ~ pass, ~ pass book, ~ permit scheme, ~ ratio, ~ route, ~ section, ~ service, ~ society, ~ superintendent, ~ supervisor, ~ support, ~ vehicle, ~ velocity, ~ water, ~ worker.

**transport**[2] v.t. **परिवहन करना**, ले जाना; देश-निकाला देना; मग्न करना; भावाविष्ट करना (*~ed with joy, fear, etc.*) ।

**transportability** –टॅ'बि'लिटि n. **परिवहनीयता**^F,

वहनीयता^F, वहनयोग्यता^F, उत्तारणीयता^F, प्रेषणीयता^F, निर्वासनीयता^F, निर्वासनयोग्यता^F।

**transportable** –'टेबॅल् a. **परिवाह्य, परिवहनीय,** वहनीय, वहनयोग्य, उत्तारणीय, प्रेषणीय; निर्वासनार्ह, निर्वासनयोग्य।

**transportation** –पॅटें'शॅन् n. **परिवहन, वहन,** उत्तारण, प्रेषण; **निर्वासन,** द्वीपान्तरण, **कालापानी,** काले पानीकी सजा^F, देशनिकाला; यान, ट्रैफिक⊙; यात्रा^F, सफर⊙; ~ for life (का०) **आजीवन निर्वासन, आजीवन कालापानी;**
~ apprentice, ~ inspector, ~ vocabulary, ~ works.

**transported** –पार्'टिड् a. पर्यूढ, ऊढ, **आगत, आनीत, परिवाहित,** (कृषि०) स्थानान्तरित, वाहित, (~ *goods, soil*)।

**transportedness**–निस् n. तीव्रभावावेग, परमानन्द; ध्यानावस्था^F, समाधि^F, मग्नावस्था^F।

**transporter** –टॅर् n. परिवाहक, उत्तारक, प्रेषक।

**transporting** –टिंग् n. (यन्त्र०) **परिवहन;** परिवाही, उत्तारी, प्रेषक; ~ agent **परिवहन अभिकर्ता, परिवहन एजेंट।**

**transposal** ट्रैन्स्पो'ज़ॅल् n. व्यत्यय, स्थान-परिवर्तन, क्रम-परिवर्तन; स्थान-क्रम-परिवर्तित वस्तु^F।

**transpose**[1]⊙ ज़् n. (ग०) **परिवर्त; पक्षान्तरण।**

**transpose**[2] –ज़्' v.t. स्थानान्तरण करना, स्थान-विनिमय करना, जगह^F बदलना; (बीज०) **पक्षांतरण करना,** पक्षान्तर करना, चिह्न-परिवर्तनके साथ पदोंको स्थानान्तरित करना, (शब्द या शब्दोंका) विपर्यास करना, क्रम या स्थिति^F परिवर्तित करना, उलटपलट^F करना, पलटना; (संगीत) सुर बदलना।

**transposer** –ज़ॅर् n. स्थान-परिवर्तक, क्रम-परिवर्तक, सुरान्तरक बदलनेवाला।

**transposition** –पॅज़ि'शॅन् n. व्यत्यय, स्थान-परिवर्तन, क्रमपरिवर्तन; (वाणि०, ग०, दर्श०) **पक्षान्तरण, स्थानान्तरण,** स्थान-परिवर्तन; **विनिमय,** परिवृत्ति, विपर्यास, हेर-फेर, उलटपलट^F, अदल-बदल।

**transpositional, transpositive**–नॅल्,–पॉ'ज़िटिव् aa. स्थान-परिवर्तनीय, क्रमपरिवर्तन-सम्बन्धी; विपर्यासीय, हेरफेरवाला, अदल-बदलका, उलटा-पलटा।

**trans-ship** ट्रैन्'शिप् v.t. नावान्तरण करना, यानान्तरण करना, वाहन-परिवर्तन करना, एक जहाजसे दूसरेपर ले जाना।

**trans-shipment** –मॅन्ट् n. नावान्तरण, पोतान्तरण, वाहन-परिवर्तन, **वाहनान्तरण, यानान्तरण,** सवारी^F बदलना; ~ cargo वाहनान्तरणीय माल;
~ clerk, ~ point, ~ shed.

**transubstantiate** ट्रैन्सॅब्स्टैन्'शिएट् v.t. पदार्थान्तरण करना, तत्त्वान्तरित करना, एक तत्त्वसे दूसरेमें बदल देना।

**transubstantiation** –शि(सि)ए'शॅन् n. तत्त्वान्तरण, तत्त्वपरिवर्तन, द्रव्यान्तरण, पदार्थान्तरण।

**transubstantiationist** –निस्ट् n. पदार्थान्तरवादी।

**transubstantiative** –शिॲटिव् a. पदार्थान्तरणात्मक, पदार्थान्तरण विषयक, दूसरे पदार्थमें बदलनेसे सम्बन्धित।

**transubstantiator**⊙ –एटॅर n. = TRANSUBSTANTIATIONIST.

**transudate**[1]⊙ ट्रैन्'स्यूडेट् n. (चि०) पारस्राव; a. (चि०) **पारस्रुत।**

**transudate**[2] v.i. (चि०) पारस्रुत होना; च्यवन करना, रिसना, पसीजना।

**transudation** –डे'शॅन् n. (चि०) **पारस्राव,** पारस्रवण, पारच्यवन, निकास, रिसाव।

**transvectant**⊙ ट्रैन्स्वे'क्टॅन्ट् a. (ग०) **पारदिष्ट।**

**transverbate** ⊙ट्रैन्स्वॅर'वेट् v.t. शब्दानुवाद करना, शब्दशः अनुवाद करना।

**transversal** ट्रैन्ज़्वर्'सॅल् a. & n. (ज्यामिति^F), तिर्यग्रेखा^F, **तिर्यक् रेखा^F,** भेदिका (रेखा^F), रेखाओं^Fको एक क्रमसे काटनेवाली (रेखा^F), **अनुप्रस्थ,** तिर्यक्, तिरछा, आड़ा, बेंड़ा।
~ acceleration, ~ force, ~ fascia, ~ velocity.

**transversality** –ज़ैं'लिटि n. तिर्यक्त्व, तिरछापन, बेड़ापन।

**transverse**[1]–र्स्', –वर्स् n. तिर्यक् पेशी^F, तिर्छा पुट्ठा।

**transverse**[2] a. (चि०, जीव०, भौ०, गणि०, यन्त्र०, वन०, कृषि०, निर्दे० ज्या०) **अनुप्रस्थ, तिर्यक्, आड़ा,** तिरछा;
~ arch, ~ arrowhead, ~ artery, ~ axis, ~ bukhead, ~ colon, ~ commissure, ~ crest, ~ curvature, ~ dehiscence, ~ displacement, ~ fissure, ~ foramen, ~ joint, ~ ligament, ~ mesocolon, ~ metacentre, ~ opening, ~ oscillation, ~ pitch, ~ plane, ~ presentation, ~ process, ~ pulse, ~ reinforcement, ~ secretion, ~ section, ~ sinus, ~ strength, ~ sulcus, ~ table, ~ valley, ~ vibration, ~ wave.

**transversion** –शन् n. = TRANSPOSITION.

**tranter** ट्रैन्'टॅर् n. (बोल०) भारवाहक, बोझ ढोनेवाला, ले जानेवाला; फेरीवाला, खोंचेवाला।

**trap**[1] ट्रैप् n. (यन्त्र०, चि०) **वारक;** जाल, पाश, **फन्दा, फन्द;** खटकेदार पिंजड़ा; (ला०) **कूट,** छल, कपट, षड्यन्त्र, कूटनीतिक उपाय, झाँसा, दाँव, घात, चिड्डा, जाल (*is always setting ~s for me*); उड़ाऊ पिंजड़ा, गुलेल खटका; जूतेकी आकृति^Fका काष्ठोपकरण (जिसमें एक ओर बल्ला मारनेसे दूसरी ओर गेंद^F उछलती है); U अक्षरकी आकृति^Fका गैस-पाइप, नलाकार पाइप; टमटम^F, कुत्ता-गाड़ी^F आदि; कपड़ेमें L अक्षरकी आकृति^Fका खोंच; (प्रा०भू०)T.; ~door (इति०), छद्द्वार, रुधद्वार, (कृषि०)

कूटद्वार, चोरदरवाजा।

**trap**[2] v.t. & i. फन्दे इत्यादिमें फँसाना, फँसना; (रंगमंचसे) अधोभूमिद्वार या फर्शी दरवाजे लगाना; खाई[F] तैयार करना; फन्दा या खटकेदार पिंजड़ा लगाना; गैस[F]को ऊर्ध्ववाहु नल द्वारा रोक देना; (मोरी[F] इत्यादिमें) ऊर्ध्ववाहु नल लगाना; (भाप[F]का) पाइप इत्यादिमें रुक जाना।

**trap**[3] n. सोपानाश्म, स्याह रंगकी स्तम्भाकार विस्फोटक चट्टान[F], ट्रैप (~ *hill, rock*); (pl.) स्थानान्तरणीय सोपान, उड़ाऊ जीना, सीढ़ी[F]।

**trap**[4] n. (pl.) व्यक्तिगत उपयोगी वस्तुएँ[F] या माल-असबाब, सामान (*pack up your ~s*)।

**trap**[5] v.t. घोड़ेपर साज रखना, झूल[F]से सजाना; सज-सजाकर तैयार होना, वर्दी[F] इत्यादि पहनना।

**trapan**[1] ट्रपैन्' n. = TREPAN[1].

**trapan**[2] v.t. = TREPAN[2].

**trapes**[1], **traipse** ट्रेप्स्', ट्रेप्स्'nn. (बोल० एवं बोली[F]) सुस्त और फूहड़ स्त्री[F]; मन्द गति[F], थकानभरी चाल[F], घिसट-घिसटकर चलनेकी क्रिया[F] या भाव।

**trapes**[2] v.i. (विशेषतः स्त्रियोंका) घिसट-घिसटकर चलना, पैर पटकते हुए चलना, फूहड़पनसे चलना; (सौंपे हुए कार्यके प्रयत्नमें) दौड़ा-दौड़ा फिरना, मारामारा दौड़ना।

**trapeze** ट्रपीज्' n. व्यायामका झूला, कसरती झूला; (इति०) समलम्ब।

**trapeziform** –ज़िफ़ॉर्म् a. कसरती झूलेकी आकृति[F]का।

**trapezium** ट्रपी'ज़िअम् n. समलम्ब (चतुर्भुज), समलम्बक, असमान्तर भुज; (जीव०)बृहत् बहकोणिका[F]; (शा० र०) पर्याणक-अस्थि[F]।

**trapezius** ट्रपी'ज़िअस् n. (चि०) पृष्ठच्छदा[F] (पेशी[F])।

**trapezoid**[1] ट्रै'पिज़ॉइड् n. विषम चतुर्भुज, (चि०) समलम्बक।

**trapezoid**[2], **-al** –ॲल् aa. (गणि०) समलम्ब, समलम्बाभ (~ *rule*), (इंजी०) समलम्बाकार, विषम चतुर्भुजीय, असमान्तर चतुर्भुजाकार; (शा०र०) कूटक-अस्थि[F]।

**trappean** ट्रै'पिॲन् a. कृष्णाग्निशिला-विषयक, सोपानाश्म-सम्बन्धी, ट्रैप सम्बन्धी; सोपानाश्मबहुल; कृष्णाग्निशिलावत, सोपानाश्म-सदृश, ट्रैप-जैसा।

**trappeanoid** –नॉइड् a. कृष्णाग्निशिलारूप, सोपानाश्माकार।

**trapper** ट्रै'पॅर् n. कूट अहेरी, फन्द अहेरी; (खानों[F]में) रोशनदानोंकी निगरानी[F] करनेवाला।

**trappiness** ट्रै'पिनिस् n. प्रवंचनापूर्णता[F], छलपूर्णता[F], धोखेबाजी[F], दगाबाजी[F]।

**trapping** –पिंग् n. पाशन, फाँसना, पकड़ना; (pl. *-s*) सज्जा[F], घोड़ेका साज, झूल[F]; (ला०) भूषा[F], भूषण, जेवर, वर्दी[F]।

**trappistine** ट्रै'पिस्टाइ(टि)न् n. फ्रांसीसी शराब[F]।

**trappy** ट्रै'पि a. छली, कपटी, षड्यन्त्रकारी।

**traps** ट्रैप्स्' n. (pl.) उपकरण, सामग्री[F], सामान, असबाब।

**trapse** ट्रेप्स n. & v.t. = TRAPES[1,2].

**trash**[1] ट्रैश्' n. असार द्रव्य, निकृष्ट वस्तु[F], व्यर्थ पदार्थ, कतवार, कूड़ा-करकट, कचरा, (कृषि०) पौधोंकी छाँटी[F]; छाँटन[F], छीलन, झाड़न (*~-house*); (प० द्वीपसमूह, छाँटकर ईंधनके काम आनेवाली) घास-पात, घासफूस, गन्नेकी पत्तियाँ[F]; निरर्थक बात[F], तुच्छ बात[F], बकवाद[F]; cane-~ गन्नेकी सीठी[F]; ~-ice बर्फ[F]का चूरा; ~ rock मलबा-रोक जाली[F]; white ~ ⊙ दक्षिणी राज्योंमें गरीब यूरोपियनोंकी बस्ती[F]।

**trash**[2] v.t. गन्नेकी पत्तियाँ[F] छाँटना, सीठी अलग करना; तंग करना; रोकना, अटकाना।

**trashery** –शॅरि n. कतवार, कूड़ा-करकट, कचरा, निकम्मी वस्तुओं[F]का ढेर।

**trashiness** –शिनिस् n. निकृष्टता[F], व्यर्थता[F], निःसारता[F], रद्दीपन, निकम्मापन।

**trashy** –शि a. निकृष्ट, व्यर्थ, असार, सीठा, रद्दी, निकम्मा।

**trass, tarras** ट्रैश्', टॅ'रॅस् n. ज्वालामुखी मिट्टी[F]।

**trattoria** (It.) n. भोजनालय, होटल।

**trauma** ट्रॉ'मॅ n. (pl. *-ta, -s*) (शिक्षा०) अभिघात, (कृषि०, चि०) आघात, उपघात, क्षत, चोट[F], (कृषि०) जरब; (चि०) व्रण, घाव; (मनो०) उत्तेजनात्मक चोट[F], भावनात्मक धक्का; संवेगात्मक उद्वेग, त्रास।

**traumatic**[1] ट्रॉमै'टिक् n. उपघातोपचार, व्रणौषध, घाव-की दवा[F], मरहम।

**traumatic**[2] a. (चि०) अभिघाती, अभिघातज; उपघाती, क्षतज, उपघातज, घाव-सम्बन्धी; (मनो०) त्रासज; ~ delirium, ~ neurosis, ~ psychosis, ~ tissue.

**traumatism** –मॅटिज़्म् n. (चि०) अभिघात रुग्णता[F]; क्षति[F], क्षतता[F], व्रणरोग; उद्वेगवाद।

**traumatology** –टॉ'लॅजि n. (चि०) अभिघात-विज्ञान, क्षत-विज्ञान, चिकित्साशास्त्र, क्षतभैषजिकी[F], घावकी वैद्यकी[F]।

**traumatonasty** n. क्षतविक्रिया[F], घावमेंकी सर-सर[F]।

**travail**[1] ट्रै'वेल् n. प्रसव-वेदना[F], प्रसव-पीड़ा[F]; श्रम, परिश्रम, कड़ी मेहनत[F], कष्ट, दुःख, तकलीफ़[F]।

**travail**[2] v.i. प्रसव-वेदना[F] सहना, प्रसव-पीड़ा[F] होना, दर्द लगना; कष्टदायक प्रयत्न करना; श्रम करना, कठोर परिश्रम करना, कड़ी मेहनत[F] करना।

**travel** ट्रै'वॅल् १. n. अटन, देशाटन; पर्यटन, विचरण, भ्रमण, यात्रा[F], सफर (*is much improved by ~*); अतिक्रमण; गति[F] (*has improved the ~ of the valves*); २. v.i. अटन करना, देशाटन करना, भ्रमण करना, यात्रा[F] करना, सफर करना (*ordered to ~ for his health*); विचरण करना, फिरना, घूमना (*his mind ~led over the events of the day*); चलना, गति[F] करना (*light ~s faster than*

sound); ३. v.t. अटन कराना, ले जाना, घुमाना-फिराना; ~ing -cap, -dress यात्रा^F की टोपी^F, वस्त्र इत्यादि; ~ stained यात्राजनित धब्बेसे युक्त, यात्रा-धूसर; ~-worn पर्यटन-क्लान्त, देशाटन-श्रान्त, यात्रा^F से थका हुआ; ~ *out of the record* विषयान्तर करना;

~ agency, ~-agents, ~ allowance, ~-bent, ~ booklet, ~ brochure, ~-broken, ~-changed, ~ department, ~ document, ~ equipment, ~ expert, ~-famous, ~-gifted, ~-infested, ~-jaded, ~-mad, ~ office, ~-parted, ~ pass, ~ permit, ~-soiled, ~-spent, ~time, ~-tired, ~ voucher, ~-weary.

**travelled** –ड् a. यात्रानुभवी; अनुभवशील।

**traveller**–लॅर् n. पान्थ, पथिक, यात्री, बटोही, राहगीर, मुसाफिर; गतिशील कल^F, भ्रमणशील-यन्त्र; (नौवि०) चल छल्ला; = COMMERCIAL ~; ~'s cheque यात्रि-धनादेश, यात्री-चेक; ~'s-joy लता-लघुपर्णी^F, पान्थ-लता^F; ~'s tale सम्भव असत्य, अनुमेय असत्य; कपोलकल्पित कथा^F, *tip* person *the* ~ झुठलाना।

**travelling**[1] –लिंग् n. विचरण, पर्यटन, परिभ्रमण, यात्रा^F, सफर (~*allowance*); पाथेय, यात्रा^F की सामग्री^F।

**travelling**[2] a. प्रगामी, यायी, यात्री, चल, सचल, चलता-फिरता; सफरी; ~ expenses यात्रा-व्यय, मार्ग-व्यय; ~ microscope चल सूक्ष्मदर्शी; ~ rod (यन्त्र०) ठीहा गज;

~ agent, ~ crane, ~ dispensary, ~ matt, ~ safe, ~ wave.

**travelogue** ट्रॅ'वॅलॉ(लो)ग् n. यात्रा-चित्र, यात्रा-भाषण, यात्रा-विवरण, यात्रा-विषयक सचित्र व्याख्यान।

**traversable** ट्रॅ'वॅर्स्‌वॅल् a. पारगम्य, पारगमनार्थ, पार करने योग्य; उत्खण्ड्य।

**traverse**[1] –र्स् n. परस्पर छेदक वस्तुएँ^F; गिरजाघरका गलियारा, मकानका गलियारा; (रेखा०) छेदक रेखा^F; संरेखण; (परि०) मालारेखा^F; आड़भित्ति^F; (नौवि०) पोतका वक्रमार्ग, जहाजकी टेढ़ी-मेढ़ी रेखा^F; (कानून) उत्खण्डन, (का०) प्रत्याख्यान, अस्वीकृति^F, इन्कार, बहाना; आवरण, आच्छादन, पर्दा; पुलका तख्ता; तोपका घुमान; घूम^F; ~ wall ओट दीवार^F।

**traverse**[2] v.t. & i. पारगमन करना, एक छोरसे दूसरे छोरतक जाना, आर-पार जाना; आरपार करना, काटना; (ला०) परीक्षण करना, विचार करना; बाधित करना, बाधा^F होना, रोड़ा बनना; (कानून) उत्खण्डन करना, प्रत्याख्यान करना, शत्रुपक्षके बयानसे इनकार करना; रन्दा फेरना; घुमाना: घूमना, चक्कर लगाना, फिरना।

**traverse**[3] a. तिर्यक्, आनुप्रस्थ, आड़ा; तिरछा, आड़ा, बेंड़ा, आरपार; अनुप्रस्थ, सांरेखिक;

~ date, ~ marks, ~ pulse, ~ section, ~ sheet, ~ station, ~ survey, ~ table, ~ valley, ~ vibration.

**traversed** ⊙ –ड् a. पारगत, आड़ा या तिरछा रखा हुआ।

**traverser** –र्से र् n. पारगामी; उद्वाहक; आड़ा (आर-पार चलनेवाला, इंजनका उद्वाहक) यन्त्र; समरेखामापक।

**traversing** –सिंग् n. आरपार या तिरछा रखनेका काम; (रेल०) सरकाना; काटना; घुमाव; ~ rule (यन्त्र०) धार-पट;

~ arc, ~ bracket, ~ bubble, ~ clamp, ~ gear, ~ handle, ~ slide, ~ stop.

**travertin(e)** ट्रॅ'वॅर्टिन् n. चूर्णाग-स्फटिज, एक प्रकारका हल्के-पीले रंगका-पत्थर।

**travesty**[1] ट्रॅ'विस्टि n. प्रहसन, उपहास-जनक अभिनय, नकल^F; उपहासास्पद वस्तु^F, तमाशा (~ *of nature*)।

**travesty**[2] v.t. उपहासास्पद करना, उपहासका विषय बनाना, प्रहसनमें लाना, नकल^F उतारना, मजाक बनाना।

**travesty**[3] a. (प्रा०) छद्मवेषधारी; उपहासास्पद।

**trawl**[1] ट्रॉल् n. आनाय, खेंचू जाल; (~-*line* ⊙ भी) मछली^F मारनेकी लम्बी रस्सी^F (जिसमें कँटिया^F लगी होती है); ~-boat जालसे शिकार करनेकी नौका^F।

**trawl**[2] v.t. & i. आनायसे मत्स्याखेट करना, खेंचू जालसे मछली^F फँसाना, जाल समेटना।

**trawler** –'लॅर् n. आनायक, मछुआ; मछवा; (परि०) जालपोत, पाश-पोत, (प्रा० भू०) मत्स्यनौका^F, मछुआ-नाव^F, मछुआ जहाज।

**trawling** –लिंग् n. आनायन, बड़े जालसे मछली^F फँसाना।

**tray*** ट्रे' n. थानी^F, स्थाल, थाली^F, तश्तरी^F, परात^F, किश्ती^F*, ट्रे^F (*tea-*~)।

**trayful** –'फुल n. थालीभर, ट्रे-भर।

**T.R.E.** Telecommunications Research Establishment.

**treacher, trachour** ट्रॅ'चॅर् n. (प्रा०) = TRAITOR.

**treacherous** –रॅस् a. अधर्मी, द्रोही, गद्दार; अविश्वसनीय, कृतघ्न, असत्यसन्ध, मायावी, पिच्छिल, कपटी, विश्वासघाती, धोखेबाज (~ *memory*)।

**treacherousness** –निस् n. द्रोह, गद्दारी^F; अविश्वसनीयता^F; विश्वासघातिता^F, कृतघ्नता^F, पिच्छिलता^F, कपट, विश्वासघात, धोखेबाजी^F, मक्कारी^F।

**treachery** –रि n. प्रतारणा^F, कृतघ्नता^F, पिच्छिलता^F, कपट, विश्वासघात, विश्वासभंग, समयभंग, द्रोह, धोखा, दगाबाजी^F, मक्कारी^F।

**treacle** ट्री'कॅल् n. गुड़रस, राब, शीरा; मल, मैल^F, गन्दगी^F।

**treacly** –लि a. मलयुक्त, मैलदार; शीरेदार, राबवाला।

**tread**[1] ट्रॅड् n. गति^F, चाल^F (*approached with cautious* ~*s*); (यंत्र०, स्था०) पट; पादन्यास; पग, पाँव, कदम, टाप^F, (नर पक्षियोंका) मैथुन, रमण, जोड़;

पाद-पेषणी[F], सीढ़ी[F] का ऊपरी धरातल; बैसाखी[F] की टेक[F]; जूतेके तल्लेका भाग; ~mill पादक्षेपणी[F], पाद-बेलन, (जेलमें दण्ड देनेके लिए प्रयुक्त) दाँतेदार चक्र; (ला०) कार्यचक्र, झंझट[F]; ~-wheel = TREAD mill.

**tread²** v.i. & t. (*trod*, (प्रा०) *trode*, *trodden*) पदार्पण करना, पग धरना, पाँव रखना, पैदल चलना, (*where angels fear to* ~); पददलित करना, कुचलना, रौंदना (*do not* ~ *on the grass*); समाप्त करना, सम्पूर्ण करना, पूरा करना; (नर-मादा पक्षियोंका) मैथुन करना, सम्भोग करना, रमण करना, जुड़ना, लगना, ऊपर चढ़ना; ~ *in* पैरसे धँसाना; ~ *in* person's (*foot*)*steps* (ला०) अनुगमन करना, अनुसरण करना; ~ *lightly* (ला०) नाजुक मामलेको सावधानी[F] से हल करना, ~ *on air* दिवास्वप्न देखना, स्वप्नलोकमें विचरना; ~ *on* person's *corns* or *toes* (ला०) कष्ट देना, दुखाना, तकलीफ[F] पहुँचाना, उद्विग्न करना; ~ *out* चिह्नित करना, ठप्पा लगाना, मोहर[F] लगाना; ~ *under foot* (ला०) नष्ट कर देना, पददलित कर डालना, कुचल डालना, तहस-नहस कर देना; ~ *water* गहरे जलमें अपने आपको सँभालना।

**treader** –'डॅर् n. पदार्पयिता, पादक्षेप्ता, पग धरनेवाला, पैदल चलनेवाला; पददलयिता, पददलित करनेवाला, कुचलनेवाला, रौंदनेवाला।

**treading** –डिंग् n. चार, विचरण, पादक्षेपण, चलना; ~ wheel **अगला पहिया**।

**treadle** ट्रे'डॅल् १. n. पावदान, पैडिल, यन्त्रका पैरसे चलाया जानेवाला पुर्जा; २. v.i. पैरसे चलाना; ~ machine, press पादचालित मुद्रण-यन्त्र।

**treadler** –लॅर् n. पादेरक, पादचालक, पैरसे मशीन[F] चलानेवाला।

**Treas.** Treasurer; Treasury.

**treason** ट्री'ज़न् n. (विशे०, राजाके प्रति) (का०) **अभिद्रोह**, विश्वासघात, दगा; (*high* ~ भी) राजहत्या[F], (राज०) **राजद्रोह**; देशद्रोह, बगावत[F]; low ~ स्वामिद्रोह; ~-felony अन्य देशको अपने देशपर आक्रमण करनेके लिए बुलानेका आरोप।

**treasonable** –नॅबॅल् a. अभिद्रोहात्मक, राजद्रोहात्मक, राजद्रोह-पूर्ण (~ *words*); अभिद्रोही, राजद्रोही।

**treasonableness** –निस् n. अभिद्रोहात्मकता[F], राजद्रोहात्मकता[F], राजद्रोह।

**treasonous** –नॅस् a. = TREASONABLE.

**treasure¹** ट्रे'ज़र् n. रत्नराशि[F], धनराशि[F]; निधि[F], (अर्थ०) **कोष**, निधान, खजाना; धन, द्रव्य, बहुमूल्य वस्तु[F] (*absorbed in his latest* ~); अधिक मात्रा[F], बहुतायत[F], (बोल०) प्रिय वस्तु[F] या बच्चा; ~-chest रत्नमंजूषा[F], बहुमूल्य वस्तुओं[F] के रखनेका सन्दूक; ~trove (का०) **निखात-निधि**[F], गड़ा हुआ धन;
~ guard, ~-house, ~-hunt, ~-trove coins, ~-trove notice, ~ vault.

**treasure²** v.t. कोषबद्ध करना, निहित करना, संचित करना, इकट्ठा करना, जमा करना; बहुमूल्य समझना, सम्भाल रखना।

**treasurer** –रॅर् n. धनाध्यक्ष, अर्थाधिकारी, कोषपाल, **कोषाध्यक्ष, खजांची**; Lord High T ~ उच्चतम धनाध्यक्ष (इंग्लैण्डकी राजनीति[F] में, अब 'लार्डस् आवॅ ट्रेजरी' कहते हैं)।

**treasurership** –शिप् n. कोषपालता[F], कोषाध्यक्षता[F], खजांचीगीरी[F]।

**treasury** –रि n. कोष, कोष-गृह, (अर्थ०) **राजकोष, कोषागार, खजाना**; कोषागारवेतन-कार्यालय, (ला०) ज्ञान-भण्डार मनुष्य, ज्ञानकी खान[F] पुस्तक[F]; First Lord of the T ~ सामान्यतः प्रधानमन्त्री, राजकोषमन्त्री और तीन कनिष्ठ लार्ड, T ~ bench (लोकसभा[F] में) राजपीठ, राजकीय मंच, सरकारी सीटें[F]; सभाध्यक्षकी दायीं ओरकी बेंच[F]; **मंत्री कक्ष**; ~ bill विनिमयपत्र, (अर्थ०) **राजकोप पत्र**, हुण्डी[F]; वित्तविधेयक, सरकारी बिल; ~ note ⊙ करेंसी नोट, **सरकारी नोट**, सरकारी हुण्डी[F] (जो खजानेसे सरकारी देयों द्वारा प्राप्य होता है);
~ agency, ~ audit department, ~ balan, ~ bonds, ~ book, ~ business, ~ chalan, ~ chest, ~ clerk, ~ coupon, ~ department, ~ deposit, ~ deposit forms, deposit receipts, ~ establishment, ~ guard, ~ list, ~ office, ~ officer, ~ order, ~ pass book, ~ pay office, ~ peon, ~ receipt, ~ register, ~ remittance, ~ rules, ~ savings certificates, ~ savings deposits, ~ schedule, ~ solicitor, ~ strong room, ~ warrant.

**treat¹** ट्रीट्' n. समझौता, मामलेका निपटारा; अति सन्तोषप्रद वस्तु[F], अतिशय हर्षदायक पदार्थ; आचरण, व्यवहार; भोज, न्यौता, दावत[F]; आतिथ्य, मेहमानी[F]; सुस्वादु भोजन, स्वादिष्ट मिठाई[F]।

**treat²** v.t. & i. आचरण करना, व्यवहार करना, बर्ताव करना, पेश आना (*how did they* ~ *you*); प्रयोग करना, हाथ डालना; समझना; मानना (~ *as duty*); अनुशीलन करना, सोच-विचार करना, आलोचना[F] करना; व्याख्या[F] करना, निरूपण करना, प्रतिपादन करना; निमन्त्रण देना, न्यौता देना; आतिथ्यसत्कार करना, आवभगत करना, खातिर करना (*you might* ~ *me to a theatre*); चिकित्सा[F] करना, **उपचार करना, उपचरित करना**, ओषधि[F] देना, दवा-दारू[F] करना, इलाज करना।

**treatable** –'टॅबॅल् a. सामान्य, साधारण, व्यवहार्य।

**treated** –टिड् a. (रसा०) प्रयुक्त, प्रयोजित; (चि०) **उपचारित**; साधित (~ *seeds*)।

**treater** –टॅर n. अनुशीलक, चिन्तक, विचारक; व्यवहारकुशल व्यक्ति; अतिथेय, अतिथि-सत्कार करनेवाला।

**treating** –टिंग् n. सन्तर्पण, भोज, निमन्त्रण, न्यौता, दावत[F], **खिलाना-पिलाना**।

**treatise** ट्री'टिज़्(स्) n. प्रबन्ध, निबन्ध, लेखा, ग्रन्थ, पुस्तक^F, कृति^F।

**treatment** ट्रीट'मॅन्ट् n. आचरण, व्यवहार, बर्ताव, सलूक (*received strange ~ from him*); (चि०) उपचर्या^F, (चि०) **उपचार,** (चि०) **चिकित्सा**^F, (चि०) **इलाज** (~ *room*); भोज, निमन्त्रण, दावत^F; **शोधन,** (~ *plant*), साधन, समुपचार, निर्वाह; **उपाय,** प्रबन्ध, बन्दोबस्त, इन्तजाम; कार्यक्रम, कार्यवाही^F, काररवाई^F; विवृत्ति^F, व्याख्या^F; वर्णन, निरूपण, **विवेचन, प्रतिपादन,** (~ *of a subject*)।

**treaty** ट्री'टि n. (राज०) **सन्धि**^F, मेल; प्रण, प्रतिज्ञा^F, वादा; समर्पणपत्र, सन्धिपत्र, समयपत्र, सुलहनामा;
~ nstrument, ~-maker, ~ negotiations, ~ obligations, ~ port, ~ provisions, ~ right.

**treble**¹ ट्रे'बॅल n. (ताशके हिस्ट नामक खेलमें) ५.० बाजी^Fमें तीन अंकोंकी गणना^F करते हुए जीता हुआ खेल।

**treble**² v.t. & i. त्रिगुण करना या होना, तिगुना करना या होना (*its value has ~d*)।

**treble**³ a. त्रिविध, त्रिगुण, तिगुना (~ *costs, tabulation*); ~-line spacing **तिहरा अन्तर**।

**trebleness** –'निॅस् n. त्रिगुणत्व, त्रिगुणता^F, तिगुनापन।

**trebuchet, -ket** ट्रे'ब्यूशे'ट्, -बके'ट् n. (इति०) पत्थर फेंकनेका यन्त्र, एक फन्दा, गुलेल।

**trecentist** ट्रेचे'न्'टिस्ट् n. चौदहवीं शती^Fके कलाकार।

**trecento** –टो n. चौदहवीं शती^F।

**treddle**¹ ट्रे'डॅल n. पावदान, पैडिल।

**treddle**² v. i. पैडिल मारना, पैरसे चलाना।

**tree**¹* ट्री' n. वनस्पति^F, पादप, तरु, **वृक्ष,** पेड़*; काष्ठखण्ड, लकड़ी^Fका टुकड़ा; लकड़ी^Fका चौखटा; (पुरात०) क्रॉस; (गणित) शाखदार रेखाओं^Fसे निर्मित रेखा-चित्र; वंशावलि^F, वंश-वृक्ष; ~ calf वृक्षकी डिजाइनों^Fसे युक्त चमड़ेकी जिल्द^F; ~-fern वृक्ष पर्णांग, वृक्षाकार फर्न, ~ gold (प्रा० भू०) **शाखी स्वर्ण;** ~ of knowledge ज्ञान-वृक्ष; ~ of life जीवनवृक्ष;
~-babbler, ~-clad, ~-class, ~ classification, ~ climber, ~-colonist, ~-compass, ~ cotton, ~-covered, ~-crab, ~-creeper, ~-crop, ~-crowned, ~-dotted, ~ forest, ~-fringed, ~-frog, ~-girt, ~ god, ~ goddess, ~-goose, ~ jasmine, ~ kangaroo, ~ layer, ~-like, ~ lily, ~ limit, ~-line, ~ lined, ~-maker, ~man, ~ mangrove, ~ marked, ~-melon, ~ mensuration, ~-milk, ~ morphology, ~-mouse, ~nail, ~-pie, ~-pipit, ~ plantation, ~ plough, ~-prop, ~ pruner, ~ regeneration, ~ scribe, ~ seedling, ~-shaded, ~ shoot, ~-shrew, ~ snake, ~-sparrow, ~ support, ~ surgery, ~ swift, ~ system, ~ team, ~-tax, ~-tax area, ~ tax system, ~ toad, ~top, ~ turmeric, ~ warbler, ~ weed.

**tree**² v.t. (ला०, पशु या व्यक्तिको) वृक्षके नीचे लाना, वृक्षकी छाया^Fमें लाना।

**treeless** –'लिॅस् a. निर्वृक्ष, अपादप, तरुविहीन, वृक्षरहित।

**treelessness** –निॅस n. निर्वृक्षता^F, अपादपता^F, तरुविहीनता^F, वृक्षराहित्य।

**treen** ट्रीन्' a. वृक्षीय, पेड़का; काष्ठ-, लकड़ी^Fका।

**trefoil**¹ ट्री(ट्रे)'फ़ाएॅल् n. रामपर्ण, त्रिपर्ण, त्रिपत्र, तिपतिया^F; तीन लहरियों^Fसे युक्त बेल-बूटे; तीन-तीन लहरियोंवाली वस्तुएँ^F।

**trefoil**² a. त्रिदल, त्रिपत्र, तिनपतिया^F।

**trefoiled** –ड् a. ⊙ TREFOIL².

**treillage** ट्रे'लिज् n. (वन०) कटहरा, जंगला, बाड़ा, घेरा।

**trek**¹ ट्रे'क्' n. व्यवस्थित प्रवास, आयोजित उत्प्रवास; **निपथ-यात्रा**^F, लम्बी **यात्रा**^F, यात्रा^Fकी प्रत्येक अवस्था^F; बैलगाड़ी^F द्वारा यात्रा^F; यात्रा^F; T.।

**trek**² v. i. बैलगाड़ी^Fसे यात्रा^F करना; (बैलोंका) भारवहन करना, बोझा ढोना, गाड़ी^F खींचना; उद्वास करना, उत्प्रवास करना, प्रवास करना, देशान्तर-गमन करना; यात्रा^F करना; मन्द-मन्द प्रगति^F करना, धीरे-धीरे बढ़ना।

**trekker** –'कॅर् n. बैलगाड़ी^Fका यात्री^F; प्रवासी, उद्वासी; मन्द-मन्द अग्रसर होनेवाला।

**trellis**¹ ट्रे'लिस् n. गवाक्ष-जाल, जाली^F, जाल, झँझरी^F; (कृषि०) **जाफरी,** (लताएँ^F चढ़ानेके लिए) लकड़ी^Fका ढाँचा, बाड़ा; ग्रीष्मावासका झँझरीदार पर्दा।

**trellis**² v.t. लता^Fको ढाँचेपर चढ़ाना।

**trellised** ⊙ ट्रे'लिस्ट् a. (प्रा० भू०) **जालायित,** जालमय, जालीदार, झँझरीदार (~ *pattern*)।

**trematoda** ट्रिमॅटो'डॅ n. (चि०) पर्णकृमि (पत्ती^Fके आकारके)।

**tremble**¹ ट्रे'म्'बॅल् n. वेपथु, स्पन्दन, कम्पन, सिहरन^F, थरथराहट^F (*there was a ~ in her voice*); (pl.) पशुकम्प, पशुओंके काँपनेकी बीमारी^F; *was all of a ~* सिरसे पैर तक काँपता था।

**tremble**² v. i. वेपथुमान होना, स्पन्दित होना, कम्पित होना, सिहरना, काँपना, थरथराना, हिलना-डुलना, लरजना, डगमगाना (*he ~d with anger*); (ला०) अत्यन्त भयान्वित होना, अति भयभीत होना; स्खलित होना, लड़खड़ाना; *~s in the balance* भयानक स्थिति^Fमें, अत्यन्त खतरेमें, डाँवाडोल।

**tremblement** –मॅन्ट् n. (का०) कम्पन, स्पन्दन, सिहरन^F, थरथराहट^F।

**trembler** –लॅर् n. (क्रियागत अर्थोंमें) कम्पक, काँपनेवाला इत्यादि; आवेपक, विद्युत्संवेदी; ~ bell **थरथराती घंटी**^F।

**trembles** ⊙ –ल्ज् n. (चि०) कम्परोग (जानवरोंका)।

**trembling** –लिंग् १. n. वेपथु, स्पन्दन, (शिक्षा०) कम्पन, सिहरन^F, थरथराहट^F; २. a. = TREMULOUS (~ *leaf*)।

**trembly** –ब्लि a. वेपथुमान, कम्पायमान, स्पन्दनशील, थरथराता हुआ, काँपनेवाला।

**tremellose** ट्रे'मॅलोस् a. लागी, संलागी, लसदार, चिपचिपा, सरेस-जैसा।

**tremendous** ट्रि'मे'न्‌'डस् a. भीम, भीषण, भयावह, कराल, डरावना; घोर, दारुण, अतिगुरु, भारी जबरदस्त; अत्यन्त, अत्यधिक;

~ difference, ~ explosion, ~ implications, ~ speed.

**tremendousness** –निस् n. भीमता^F, भीषणता^F, भयावहता^F, भयंकरता^F, करालता^F, डरावनापन; घोरता^F, दारुणता^F, अतिगुरुता^F, अत्यन्तता^F।

**tremolant** ट्रे'मॅलॅन्ट् a. = TREMULOUS.

**tremolo** ट्रे'मॅलो n. ध्वनितरंग^F, शब्दलहरी^F, कम्पित स्वर।

**tremor** ट्रे'मॅर् n. वेपन, प्रकम्प, प्रकम्पन, कम्प, कम्पन, थरथरी^F, थरथराहट^F, कँपकँपी^F; स्पन्दन, सिहरन^F; उल्लास, कातरता^F, वेदन।

**tremulant** ट्रे'म्यूलॅन्ट् a. = TREMULOUS.

**tremulate** –लेट् v. i. काँपना, थर्राना।

**tremulous** –लॅस् a. वेपथुमान, सकम्प, कम्पी, कम्पायमान, कम्पित, थरथराता हुआ, काँपता हुआ; भीरु, भयान्वित, भयभीत, आतंकित, डरा हुआ।

**tremulousness** –निस् n. वेपथु, कम्पन, थरथराहट^F।

**trenail** ट्री'नेल् n. (लकड़ी^Fकी) यूपिका^F, कील^F, खूँटी^F; (स्था०) गुज्जी^F।

**trench**[1] ट्रे'न्च् n. संगढ़, परिखा^F, खात^F, निखात^F, (चि०, कृषि०) गूल^F, खाई^F, नाली^F, झरी^F; ~ fever (चि०) खात ज्वर; ~ foot पैर गलनेकी बीमारी^F;

~ cart, ~ digger, ~ parapet, ~ planting, ~ sowing, ~ system, ~ warfare.

**trench**[2] v. t. & i. संगढ़-निर्मित करना, परिखा^F बनाना; खाता-निर्माण करना, खाई^F बनाना, खोदना, काटना; खाई^Fमें रखना, या पड़ना; (चि०) मलनिखनन।

**trenchancy** ट्रे'न्‌'चॅन्सि n. तीक्ष्णता^F, तीखापन, पैनापन; मर्मस्पर्शिता^F, मर्मभेद, हृदयवेधिता^F, चोट^F, चोखापन।

**trenchant** –न्ट् a. तीक्ष्ण, तीव्र, तीखा, पैना; (ला०) मर्मस्पर्शी, मर्मभेदी, हृदयवेधी, चुटीला, चोखा।

**trencher**[1] ट्रे'न्‌'चॅर् n. खनक, खाई^F खोदनेवाला।

**trencher**[2] n. काष्ठपात्र, कठौता, कठौती^F, अद्दिया; (पुरा०) मेज^Fपर परोसी गयी भोजन-सामग्री^F; मेज^F, टेबिल; ~-fed (शिकारी कुत्ते) अलग-अलग शिकारियों द्वारा पाले गये; ~man भुक्खड़, पेटू।

**trenching** ट्रे'न्‌'चिंग् n. (कृषि०) गूल^F बनाना, गूल^F खोदना; ~ ground (रेल०) मलखात भूमि^F।

**trend**[1] ट्रे'न्ड् n. (सांख्य०) उपनति; (~ *elemination*, ~ *value*), उन्मुखता^F, प्रवणता^F, (शिक्षा०, चि०) प्रवृत्ति^F, लीनता^F, रुझान, झुकाव, रुख; (pl.) घटना-प्रवाह; ~ value उपनतिमान।

**trend**[2] v.i. उन्मुख होना, प्रवण होना, प्रवृत्त होना, झुकना, मुड़ना, की दिशा^Fमें होना (*coast ~s towards the south*)।

**trental** ट्रे'न्‌'टॅल् n. मृतककी आत्मा^Fकी शान्ति^Fके लिए की गयी प्रतिदिनकी तीस-तीसकी प्रार्थनाएँ^F।

**trepan**[1] ट्रिपैन्' n. वर्मा, गोल आरी^F, खोपड़ी^F छेदनेकी जर्राही आरी^F; जाल, पाश, छाँद, फन्दा; घात^F, दाँव।

**trepan**[2] v. t. घात^F लगाना, दाँवमें फँसाना, उलझा लेना, शल्यक्रिया^F द्वारा खोपड़ी^F छेदना।

**trepanation, trepanning** ट्रे'पॅने'शॅन्, ट्रिपै'निंग nn. जर्राही, आरी^Fसे खोपड़ी^Fमें छेद करना।

**trepanner** ट्रिपै'नॅर् n. घाती व्यक्ति, दाँव लगानेवाला आदमी, फँसानेवाला आदमी।

**trephination** ट्रे'फिने'शॅन् n. (ट्रिफाइन नामक शस्त्र द्वारा) शल्य-चिकित्सा^F, खोपड़ी^Fकी चीर-फीड़^F।

**trephine**[1] ट्रि'फीन्', ट्रि'फाइन्' n. (खोपड़ी^Fमें गोलाकार छेद छेदनेका आरा) ट्रिफाइन।

**trephine**[2] v. t. (ट्रिफाइनद्वारा) शल्य-चिकित्सा^F करना, चीर-फाड़^F करना, आपरेशन करना।

**trepid** ⊙ –ट्रे'पिड् a. वेपथुमान, सकम्प, कम्पमान, कम्पायमान, दोलायमान, कम्पित, थरथराता हुआ, काँपता हुआ।

**trepidation** ट्रे'पिडे'शॅन् n. (चि०) दोलायमान गति^F; उद्वेग, संक्षोभ, भयकम्प, भीति^F, भय, आतंक, त्रास, डर; कम्पन, कँपकँपी^F, थर्राहट^F।

**trepidity** ⊙ –'डिटि n. वेपथुमानता^F, सकम्पता^F, कम्पमानता^F, कम्पायमान, कम्पन^F, कँपकँपी, थरथराहट^F।

**tres-** = TRANS- (~ *pass*)।

**trepass**[1] ट्रे'स्‌'पॅस् n. (का०) अतिचार, अतिक्रम, अतिक्रमण, अमर्यादा^F, पाप, अपराध, अनधिप्रवेश, अवप्रवेश, अवैध प्रवेश, अनधिकार प्रवेश; (कानून इत्यादिका) उल्लंघन; क्षतिपूर्ति^Fका साधारण कानून।

**trespass**[2] v. i. (*on*, *upon* के साथ) अतिक्रमण करना, उल्लंघन करना; (रा०) अनधिकार चेष्टा^F करना, (का०) अतिचार करना, टाँग^F अड़ाना, दखल देना; अनुचित माँग^F करना; (*against* के साथ) अपराध करना (*forgive them that ~ against us*); ~ *on* one's *reserve* हस्तक्षेप करना, टाँग^F अड़ाना, दखल देना।

**trespasser** –सॅर् n. (का०) अतिचारी, उल्लंघक, अनधिकार प्रवेशी, अनधिकृत प्रवेष्टा; पापी, अपराधी, गुनाहगार, नियमोल्लंघन करनेवाला, नियमभंग करनेवाला।

**tress**[1] ट्रे'स् n. कबरी^F, वेणी^F, कुन्तल, केशकलाप, अलक, लट^F, बालोंका गुच्छा।

**tress**[2] v. t. वेणीबन्धन करना, कुन्तल बनाना, अलकें

सँवारना, लटे^F सुधारना, वेणी^F बनाना, बाल गूँथना।

**tressed, tressy** –ट्', –सि aa. सकुन्तल, चूर्णमय, वेणीयुक्त, जटाधारिणी, एकवेणी, लटवाली।

**trestle** ट्रे''सल् n. मंचिका^F, मेज^F का ढाँचा, (रेल०, यन्त्र०) टिकटिकी^F, ढचर; (यन्त्र०) घोड़ी^F (~ *bridge*), (स्था०) खम्भा, थूनी^F, कैंची^F।

**tret** ट्रे'ट्' n. (इति०) क्षेप्याधिदेय, करदा, बाद, बट्टा।

**trevet**⊙ ट्रे''विट् n. = TRIVET; तिपाई^F।

**trews** ट्रूज़्' n. pl. =TROUSERS; पयजामा, पायजामा, सुथना, सुत्रा, गोड़ंगा।

**trey** ट्रे' n. तिक्का, तिग्गी^F; तिड़ी^F।

**T.R.H.** Their Royal Highness.

**tri-** त्रि-, ट्राइ-, (~*adelpous*, ~*androus*, ~-*archy*, ~*basic*, ~*brachial*, ~*capsular*, ~*carpous*, ~*centenary*, ~*chord*, ~*chromatic*, ~*chromatism*, ~*coporal*, ~*costate*, ~*cot*, ~*cuspid*, ~*dentate*, ~*dactyl*, ~ *facial*, ~ *floral*, ~*furcate*, ~*glot*, ~*lingual*, ~*literal*, ~*locular*, ~*logy*, ~*morphism*, ~*nodal*, ~*nomial*, ~*oxide*, ~*pinnate*, ~*serial*, ~*sporous*, ~*stigmatic*, ~*theistic*)।

**triable** ट्राइ'अॅबॅल a. विचार्य, विचारणीय, यत्न्य, प्रयत्न्य, यत्नसाध्य, परीक्ष्य, परीक्षणीय; अन्वीक्ष्य, अन्वीक्षा-योग्य (~ *offence*)।

**triableness** –निॅस् n. यत्न्यता^F, प्रयत्न्यता^F, यत्न-साध्यता^F, परीक्ष्यता^F, परीक्षणीयता^F, अन्वीक्ष्यता^F।

**triacontahedral** ट्राइॲकॉन्टॅही(हि)'ड्रॅल् a. त्रिंशत-बाहु, तीन पहलुओंवाला।

**triactinal** ट्रिॲक्'टिनॅल् a. त्रिकिरण, तीन किरणोंवाला।

**triad** n. (रसा०, वन०) त्रिक, त्रयी^F, त्रिमूर्ति^F, त्रितय, तिकड़ी^F; (रसा०) त्रिगुण, त्रिसंयुज तत्त्व; (संगी०) तीन रागोंकी धुन^F।

**triadic** –ऐ'डिक् a. त्रिकात्मक, त्रयात्मक, त्रिमूर्त्यात्मक, त्रिगुणात्मक।

**triadism** –'ॲडिज़्म् n. त्रिरावृत्ति^F, त्रिगुणता^F, त्रिगुणितता^F, तिहरा होना, तीन परत^F का होना।

**triage** ट्राइ'इज् n. कॉफी^F के रद्दी बीज; (चि०) छँटाई, वर्गीकरण (रणक्षेत्रके अस्पतालमें लाये हुए व्रणित सैनिकोंका)।

**trial** ट्राइ'अॅल् n. (सांख्य०, चि०) **परीक्षण**, (~ *period*) परीक्षा^F, जाँच^F, परख^F, आजमाइश^F (~ *marriage, trip*); प्रयत्न; अनुभव, अटकल^F; (क़ानून) अन्वीक्षा^F, विचारणा^F ( ~ *cord*), विचारण, विचार, अभियोग, मुकदमा (*underwent ~ for murder*); कष्ट, दुःख; ~ balance (गणि०) तल-पट, शेष-परीक्षा^F; (अर्थ०) शेष-परीक्षण, ~ fire अग्नि-परीक्षा^F; ~ trip ( जहाजकी) परीक्षणात्मक जलयात्रा^F; (नौवि०) जाँच-फेरा (रेल०) जाँच-चक्कर;
~ boring, ~ card, ~ coincidence, ~ cutting, ~ mix, ~ period, ~pit.

**trialogue** ट्राइ'अॅलॉग् n. त्रिसंवादात्मक नाटक, त्रिपात्र-रूपक, तीन पात्रोंका नाटक।

**triandrous** ट्राइॲन्'ड्रॅस् a. (वन०) त्रिपुंकेसरी।

**triangle** ट्राइ'ऐंगॅल् n. (स्थिति० वि०, भौ०, ग०) त्रिकोण, त्रिभुज; तिकोन; त्रिकोणात्मक क्षेत्र, त्रिभुजाकार यन्त्र; (नौवि०) तीन तख्तेवाला एक भारोद्वाही यन्त्र; (इति०) तीन गँड़ासोंका एक ढाँचा; acute-angled ~ न्यूनकोण त्रिभुज; equilateral ~ समबाहु; isosceles ~ समद्विबाहु त्रिभुज; obtuse-angled ~ अधिक कोण त्रिभुज; right-angled ~ समकोण त्रिभुज; scalene ~ विषमबाहु त्रिभुज; the eternal ~ तीन प्रेमी, दो और एकका प्रेम-त्रिकोण;
~ adjustment, ~ closure, ~ condition.

**triangular** –ग्यूलॅर् a. त्रिकोण, (रसा०) त्रिकोणीय, त्रिकोणाकार, (स्थिति वि० मी) त्रिभुजीय, (कृषि०, ग०) त्रिभुजाकार, त्रिपक्षीय, (कृषि०) तिकोना, तिकोनिया; ~ treaty, duel त्रिपक्षीय सन्धि^F तथा विग्रह;
~ file, ~ fossa, ~ harrow, ~ lamina, ~ ligament, ~ prism.

**triangularity** –लै'रिटि n. त्रिकोणात्मकता^F; त्रिकोणाकृति^F, त्रिपक्षता^F, त्रिभुजाकृति^F।

**triangulate**[1] –ग्यूलेट् v. t. त्रिकोणीयित करना, त्रिकोणात्मक बनाना, त्रिभुजाकार बनाना, त्रिकोण बनाना; त्रिकोण-विभाजित करना, त्रिभुजोंमें बाँटना।

**triangulate**[2] –लॅट् a. (प्राणिवि०) त्रिकोणांकित, त्रिभुज-चिह्नित।

**triangulation** –ले'शॅन् n. त्रिकोणीयन, (यन्त्र०) **त्रिकोणीय सर्वेक्षण, त्रिकोणीकरण, त्रिभुजीकरण, त्रिभुजन, त्रिभुज द्वारा मापन**, त्रिकोणमापन, त्रिभुजाकार रूपमें विभाजन;
~ figure, ~ pamphlet, ~ station, ~ system.

**trianguloid** –ग्यूलाएड् a. = TRIANGULAR.

**triangulum**⊙ ट्रिऐङ्'ग्यूलॅम्) n. (गणि०) त्रिकोण; ~ australis (गणि०) दक्षिण-त्रिकोण।

**triarch**⊙ –ट्रि'आर्क a. त्रिपट्टिक, त्रिसूत्र; (वन०) त्रिचापी।

**triarchy**⊙ –किं n. त्रितन्त्र, त्रिशासन, तिहरा शासन; त्रिसूत्रता^F।

**trias** ट्राइ'अॅस् n. (भूग०, महासरट्युग या जूरा पर्वतकी बीचकी परत^F में दबी हुई) मध्यशिला^F, रक्ताश्म।

**triassic** a. रक्ताश्म- (~ *period*)।

**triatoma** ट्राइॲटॅ'मॉ n. शंकुतुण्ड, त्र्यणु (खटमल)।

**triatomic** –मिक a. त्र्यणु, तीन परमाणुओंवाला।

**triaxial** ट्राइऐक्'सिॲल् a. त्र्यक्ष, तीन धुरोंवाला।

**triaxon** n. (जीव०) त्रिअक्ष कंटिका^F।

**tribade** n. स्वजातिकामिनी स्त्री^F, (चि०) बृहद्भग-शिस्निका^F वाली स्त्री^F जो दूसरी स्त्री^F से सम्भोग करती है।

**tribadism** ट्रि'बॅडिज़्म् n. (चि०) स्त्री^F-स्त्री^F-सम्भोग,

स्त्रियों^F का परस्पर मैथुन।

**tribal** ट्राइ'बॅल् a. वनजातीय, जन-जातीय, कबीला-सम्बन्धी, कबायली (~ *areas, welfare*); वंशीय, गोत्रीय, जातीय।

**tribalism** –लिज़्म् n. वन्यजातीयता^F, जाति-संगठन।

**tribe** –ब' n. वन्यजाति^F, गणजाति^F, (विधा०) जनजाति^F, जत्था, टोली^F, कबीला; आश्रम, गोत्र, गण, वर्ग, वंश, कुल, कुटुम्ब, जाति^F, कौम^F, नसल^F; प्रकार, भाँति, श्रेणी^F, किस्म; राजनीतिक विभाग; (प्रा० वि०, नृ० शा०) उपवंश, उपकुल, अनुवंश, अनुकुल; ~sman वनजातीयक, जनजातीय, आदिवासी, कबायली आदमी।

**tribelet** –'लिट् n. क्षुद्र जनजाति^F, लघु वनजाति^F, छोटा फिरका या कबीला।

**tribious** –बिअस a. त्रैलोक्य-विषयक; जल-थल-वायु-सम्बन्धी।

**tribometer** ट्राइ(ट्रि)बॉ'मिटॅर् n. घर्षणमापी।

**tribrach**[1] ⊙ ट्रि'ब्रैक् n. त्रिशाखी पदार्थ।

**tribrach**[2] n. छन्दश्चरण, गण, नगण (˘˘˘)।

**tribrachial** ट्राइब्रे'किअॅल् a. त्रिबाहु,त्रिभुजी, त्रिशाखी।

**tribrachic** ट्रिब्रै'किक् a. नगण, नगण-छन्दश्चरण विषयक।

**tribulation** ट्रिब्यूले'शॅन् n. मनस्ताप, क्लेश, कष्ट, पीड़ा^F, दुःख; आपत्ति^F, विपत्ति^F, मुसीबत^F।

**tribunal** ट्राइ(ट्रि)ब्यू'नॅल् n. (का०, विधा०) न्यायाधिकरण, अधिकरण, (~ *council*), न्यायासन, धर्मासन, कचहरी^F की कुर्सी^F; न्यायासभा, न्यायालय, कचहरी^F, अदालत^F (ला० भी *before the ~ of public opinion*)।

**tribunary, tribunicial, tribunitial** ट्रि'ब्यूनॅरि, –नि'शल्, –'शल् aa. जनरक्षकीयक, जनाभिवक्ता-विषयक, सार्वजनिक।

**tribunate, tribuneship** –नॅट्, –शिप् nn. जनरक्षकता^F, जनरक्षक-पद।

**tribune**[1] –न् n. जनरक्षक, प्रजारक्षक; जनाभिवक्ता, प्रसिद्ध प्रजानायक, सार्वजनिक नेता; समाचारपत्रका नाम; T.।

**tribune**[2] n. (न्यायालयमें) धर्मासन, विशपकी कुर्सी^F; मंच, चौकी^F, चबूतरा।

**tribunician** –नि'शन् a. = TRIBUNARY.

**tribunitian** –शॅन् a. = TRIBUNARY.

**tributariness** ट्रि'ब्यूटॅरि-निस् n. अमुख्यता^F, अप्रधानता^F; सहायता^F।

**tributary**[1] –रि n. सामन्त; करद राज्य; शाखा^F; (प्रा० भू०) उपनदी^F, सहायक नदी^F।

**tributary**[2] a. बलिदायी, करद, करदाता (~ *state*); अमुख्य, अप्रधान, सहायक; ~ glacier सहायक हिमानी^F; ~ state माण्डलिक राज्य;

**tribute** –ट् n. शुल्क, कर; बलि^F, उपहार, भेंट^F, नजर^F, (*will not withhold my ~ of praise*)।

**tributer** ट्रि'ब्यूटॅर् n. (उत्पादानुसार) खनिकर्मी, खनि श्रमिक, खनिक, खान^F का अमानी मजदूर, खदान^F का ठीकेका मजदूर।

**tricar** ट्राइ'कार् n. तिपहिया मोटर^F।

**trice**[1] ट्राइस्' n. मुहूर्त, क्षण, पल, दम, लमहा; *in a* ~ क्षणभरमें, पलभरमें।

**trice**[2] v. t. (नौवि०) तानना, खींचना; उठाकर रस्सेसे बाँधना।

**tricennial** ट्राइसे'निअॅल् a. त्रिंशतिवर्षीय, तीस वर्षका, तीस सालका।

**tricephalous** –'फ़लॅस् a. त्रिशीर्ष, त्रिमूर्ति, त्रिशिर, तीन सिरोंवाला; (चि०) राक्षस गर्भ।

**triceps** ट्राइ'सेप्स् a. & n. (चि०, जीव०) त्रिशिरस्का, त्रिशिर (पेशी^F), तीन शाखाओंवाली (पेशी^F)।

**trichi** ट्रि'चि n. दे० TRICHINOPOLI.

**trichiasis** ट्रिकाइ'अॅसिस् n. (चि०) परवाल रोग, पक्ष्म कोप; मूत्रमें केशसम तन्तुओंका दिखाई देना।

**trichina** ट्रि'किनॅ n. (pl. -e) ऊतिकृमि, कचकृमि, शरीरमें पड़नेवाला महीन कीड़ा।

**trichiniasis, trichinization, trichinosis** –नाइ'अॅसिस, –नाइजे'शॅन्, –नॉ'सिस् nn. (चि०) कचकृमिरोग, ऊतिकृमि-रुजा^F, परवाल, कीड़े पड़नेका रोग।

**trichinize** –'किनाइज़् v. t. शरीरमें कचकृमि पैदा करना।

**trichinopoli, trichi** ट्रिचिनॉ'पॅलि, ट्रि'चि n. त्रिचनापल्ली तम्बाकू^F, भारतीय चुरट-विशेष।

**trichinosed, trichinotic, trichinous** ट्रि'किनोस्ड, ट्रिकिनॉ'टिक्, ट्रि'किनॅस् aa. (चि०) कचकृमिजुष्ट, सोतिकृमि, ऊतिकृमियुक्त, चुन्ने कीड़ोंसे युक्त।

**trich(o)-** केश- (*trichogen, trichology, trichopathic*)।

**trichocyst** n. (जीव०) दंशिका^F, T.।

**trichogenous** ट्रिकॉ'जिनॅस् a. उत्पात्मक, केशजनक, केशोत्पादक, बाल उगानेवाला।

**trichogyne** –जीन n. (वन०) धान्यग्रिका^F, T.।

**trichologist** –'लॅजिस्ट् n. (चि०) केश-विज्ञान-विद्; केश-वैज्ञानिक; केशशास्त्री; केशरोग-चिकित्सक; शिरोरुह-चिकित्सा वैज्ञानिक, केश-चिकित्सा-शास्त्री।

**trichology** –जि n. (चि०) केशविज्ञान; शिरोरुहविज्ञान, केश-चिकित्सा-शास्त्र।

**trichoma** ट्रिको'मॅ n. (वन०) T.; उद्रोम, अधिरोम, रोमान्त; (चि०) अन्तर्वर्त्मता^F; केशोंका कवक जन्य रोग जिसमें जटाएँ बन जाती हैं, T.।

**trichome** ट्राइ(ट्रि)'कोम् n. बाल, केश, अधिरोम, (वन०) रोमिको^F, त्वक्रोमिका^F, रोआँ; शल्क; T.।

**trichosis** ट्रिकॉ'सिस् n. (चि०) केशातिवृद्धि^F; केश-विकार; केशरोग, बालतोड़।

**trichotomous** ट्राइ(ट्रि)कॉ'टॅमॅस् a. त्रिशाखी, त्रिभागी, त्रिखण्डी, तीन भागोंवाला।

**trichotomy** –मि n. त्रिशाख, त्रिखण्ड, त्रिभाग, तीन भाग, तिहाँइ ।

**trichromatism** ट्रिक्रो'मॅटिज़्म् n. (शिक्षा०) त्रिवर्णताF; त्रिवर्णवाद, तीन रंगोंका सिद्धान्त ।

**trick**[1]* ट्रिक्' n. प्रतारणाF, छद्म, मायाF, प्रवंचनाF, कपट, छल, धूर्तताF, धोखेबाजीF, चालाकीF*, चालF, फरेब, दाँव (*I suspect some ~*); मक्कारीF; पाटव, चातुर्य, कलाF, कौशल, हस्तलाघव, हाथकी सफाईF (*conjurer's ~s*); विचित्र स्वभाव, विलक्षण रीतिF (*style is disfigured by ~s*); भद्दा या रद्दी आचरण; घेरेमें खेला गया ताश; (नौवि०) घण्टेभरकी पारीF या ड्यूटीF; *do the ~* काम निकालना; सफल होना; *play ~s* घातF लगाना, दाँव दिखाना, चालF चलना, जाल रचना ।

**trick**[2] v. t. & i. प्रतारणाF करना, प्रवंचनाF करना, कपट करना, छल करना, ठगना, धूर्तताF करना, फरेब करना, दगाबाजीF करना, छलना, मक्कारीF करना; आश्चर्यान्वित करना, अचरजमें डालना; परास्त कर देना, हराना; विफल करना; *~out, up* वस्त्र सज्जित करना, भूषित करना, अलंकृत करना, सजाना, सँवारना ।

**tricker** –'कॅर् n. कितव, कूट व्यक्ति, प्रवंचक, प्रतारक, कपटी व्यक्ति, धूर्त, ठग, दगाबाज, चालबाज, मक्कार, मदारी ।

**trickery** –रि n. कैतव, कूटताF, प्रवंचकताF, कपट, धूर्तताF, ठगीF, दगाबाजीF, फरेब, मक्कारीF; कौशल, हस्तलाघव ।

**trickiness** –किनिॅस् n. कैतव, कितवताF, प्रवंचकताF, प्रतारकताF, धूर्तताF, धोखेबाजीF ।

**trickish** –किश् a. (अब क्र० = TRICKY.) कितव, कूट, प्रतारक, प्रवंचक, छली, कपटी, ठग, धूर्त, मक्कार, धोखेबाज; कौशलपूर्ण ।

**trickishness** –निॅस् n. कैतव, कितवताF, कूटताF, प्रतारकताF, प्रवंचकताF; छल, कपट, ठगीF, धूर्तताF, मक्कारीF, धोखेबाजीF ।

**trickle**[1] ट्रिॅ'कॅल् n. मन्द प्रवाह, धीरे-धीरे बहनेवाली धाराF ।

**trickle**[2] v. i. & t. आश्चोतित होना, स्रुत होना, स्रवित होना, चूना, टपकना, रिसना, झरना (*tears ~d down her cheeks*); चुवाना, टपकाना, रिसाना, बूँद-बूँद करके गिराना ।

**tricklet** –लिॅट् n. क्षुद्र मन्दवाही स्रोत, धीरे-धीरे बहनेवाली छोटी धारF ।

**trickly** –लि a. मन्दवाही; चूता हुआ, टपकनेवाला ।

**tricksome** ट्रिक्'सॅम् a. = TRICKY.

**trickster** –'स्टॅर् n. = TRICKER.

**tricksy** ट्रिक्'सि a. चपल, अस्थिर; विलक्षण, अनोखा; मायावी, कृत्रिम, बनावटी, झूठा, जाली ।

**trick-track. tick-tack** ट्रिक्'-ट्रैक्, टिक्'-टैक् n. = BACKGAMMON की तरहका एक खेल ।

**tricky** ट्रि'कि a. कितव, प्रवंचक, प्रतारक, धूर्त, छली, कपटी, धोखेबाज ।

**triclinium** ट्राइ(ट्रि)क्लि'नि‌अॅम् n. (रोमन इति०, pl. *-ia*) भोजनपट्ट या भोजनकक्ष (जिसमें तीन ओर कुर्सियाँF लगी हों) ।

**tricoline** ट्रि'कॅलिन् n. पापलीन, ट्रिकोलीन ।

**tricolour, -or** ट्राइ'कलॅर्,-अॅर् a. & n. त्रिवर्णरंजित भारतकी (राष्ट्रपताका), तिरंगा (झण्डा) ।

**tricoloured** –ड् a. त्रिरंजित, तिरंगा ।

**triconodont** ⊙ ट्राइकॉ'नडॉन्ट् a. त्रिकूटदन्त ।

**tricorn** ट्राइ'कॉर्न a. त्रिशृंग, तीन सींगोंवाला; (चि०) मस्तिष्कका पार्श्व-निलय ।

**tricorporal** ट्राइकॉर्'पॅरॅल् a. त्रिकाय, त्रिदेह, तीन शरीरोंवाला ।

**tricorporate** –रॅट् a. = TRICORPORAL.

**tricostate** –कोस्टेट् a. त्रिपर्शु, तीन, पसलियोंवाला ।

**tricot** (F) ट्राइकॉ'ट् n. अलग बुनाईF; हाथका बुना ऊनी वस्त्र ।

**tricuspid** ट्राइकस्'पिड् a. (चि०) त्रिकूर्पदिक (कपाट); (जीव०) त्रिदली, T. (*~ valve*) ।

**tricycle** ट्राइ'सिकॅल् n. & v. i. त्रिचक्री, तिन-पहिया सायकिलF (पर चढ़ना), ट्राइसिकलF चलाना ।

**tricyclist** –लिस्ट् n. त्रिचक्रयान-यात्री, तिन-पहिया सायकिलपर चढ़नेवाला, ट्राइसिकलवाला ।

**trident** ट्राइ'डॅन्ट् n. त्रिशाख, त्रिशिख, त्रिशीर्ष, (ग०) त्रिशूल, तिनोक; (जीव०) त्रिशूल दन्त; T. ।

**tridentate** ट्राइडे'न्‌'टॅट् a. त्रिदन्तुर, त्रिदन्त, (जीव०) त्रिशूलदन्ती, तीन दाँतोंवाला ।

**Tridentine**[1] ट्राइ(ट्रि)डे'न्‌'टाइन् n. रोमन कैथोलिक, ईसाई ।

**Tridentine**[2] a. काउन्सिल ऑव् ट्रेन्टसे सम्बन्धित ।

**tridimensional** ट्राइडिमे'न्‌'शॅनॅल् a. त्रिविम, त्रिविमीय; त्रिघाती, तीन आयामवाला ।

**triduan** ट्राइ'ड्यूॲन् a. त्र्याहिक, त्रिदिवसीय, तीन दिनोंका ।

**triduo, triduum** ट्रि'ड्यो, ट्राइ'ड्यूॲम् nn. त्रिदिवसावधिF, तीन दिनोंका समय, तीन दिन; त्रिदिवसीय पूजापाठ ।

**tried** ⊙ ट्राइड्' a. प्रयुक्त, प्रयोजित, अनुभूत; विश्वस्य, विश्वसनीय, परीक्षित; विचारित ।

**triennial** ट्राइऍ'निॲल् a. & n. त्रैवार्षिक, त्रिवर्षीय, (पौधा या वर्पगाँठF), तीन-वर्षीय (वृक्ष), तिसाला (*~ election, report*) ।

**triennium** –ॲम् n. त्र्यब्दी, त्रिवर्षावधिF, तीन सालका समय, तीन वरस ।

**trier** ट्राइ'अॅर् n. प्रयोक्ता, आजमानेवाला ।

**trierarch** ट्राइ'इॲर्क् n. (यूनानी पुरा०) पोताध्यक्ष, पोतश्रेष्ठी ।

**trifid** ट्राइ'फ़िड् a. (जीववि०, वन०) त्रिधा, त्रिविभक्त ।

**trifle**[1] ट्राइ'फ़ॅल् n. लेश, लव, क्षुद्र वस्तुF, नगण्य पदार्थ, साधारण चीजF (*waste time in ~s*); छोटा खिलौना; अल्प धन, क्षुद्र धनराशिF (*spare a ~ for the*

porter); सामान्य काँसी ।

**trifle²** v. i. & t. तुच्छ बातें^F करना, तुच्छ कार्य करना; अति व्यय करना, फिजूल खर्च करना; समय नष्ट करना, खोना, गँवाना; ~ *with* तिरस्कार करना, अवमान करना, अपमान करना, तुच्छ समझना; चुटकियों^F में उड़ा देना ।

**trifler** –लॅर् n. बहुभाषी, वाचाल, बकवादी, बकवासी ।

**trifling** –लिंग् a. अल्प, लघु, क्षुद्र, तुच्छ, तृणप्राय, नगण्य, हलका, छोटा ।

**triflingness**–निॅस् n. क्षुद्रता^F, तुच्छता^F, नगण्यता^F, छोटाई^F ।

**trifocal** ट्राइफो'कॅल् a. त्रिनाभि ( ~ *lens*) ।

**trifoliate** ट्राइफो'लिअॅट् a. त्रिदल, त्रिपर्ण, (वन०) त्रिपर्णकी, त्रिपत्रकी, तीन पत्तीवाला ।

**triforium** ट्राइफॉ'रिअॅम् n. (pl. *-ia*) (गिरजेके मध्यभागमें गैलरी^F के ऊपर) सामान्यतया छन्न मार्गके रूपमें गैलरी^F ।

**trig.** trigonometry.

**trig¹** ट्रिग्' n. रोध, अवरोध, आड़^F, अड़वार^F ।

**trig²** v. t. सज्जित करना, अलंकृत करना, सजाना, सँवारना; अवरुद्ध करना, आड़^F लगाना, रोड़ा अटकाना, अड़वार^F लगाना ।

**trig³** n. TRIGONOMETRY का संक्षिप्त रूप ।

**trigamist** ट्रि'गॅमिस्ट् n. त्रिपत्नीक, त्रिभर्तृका^F, तीन विवाहवाला पुरुष वा स्त्री^F ।

**trigamous** –अॅस् a. त्रिविवाह-विषयक, तीन शादियों^F का ।

**trigamy** –मि n. त्रिविवाह, तीन विवाह करना ।

**trigeminal** ट्राइजे'मिनॅल् a. त्रिशाख; ~ impression (चि०) त्रिमूलांक; ~ lemniscus (श० र० शा०) त्रिधारा पट्टबन्ध; ~ nerve (श० र० शा०) त्रिधारा तंत्रिका^F ।

**trigger** ट्रि'गॅर् n. (बन्दूक^F इत्यादिका) घोड़ा; बाधा^F, रोक^F, अटकाव; लिबलिबी; ~ finger तर्जनी^F; ~ bar, ~ control, ~ guard, ~ mechanism, ~ operation.

**triggered** –र्ड् a. रोधयुक्त, घोड़ेदार, आड़दार ।

**triglot** ट्राइ'ग्लॉट् a. त्रिभाषान्तरित, तीन भाषाओं^F में लिखा हुआ ।

**triglyph** ट्राइ'(ट्रि)ग्लिफ् n. (पच्चीकारी^F में प्रयुक्त) तीन नाली^F वाला भूषण; (यन्त्र०) त्रिधारी ।

**trigon** ट्राइ'गॉन् n. त्रिभुज, त्रिकोण, तिकोन ।

**trigonal** ट्रि'गॅनॅल् a. (ग०, वन०) त्रिकोणी, त्रिकोणात्मक, त्रिभुजात्मक, त्रिभुजाकार, तिखूँट, तिकोनिया; ~ class, ~ crystal, ~ division, ~ prism, ~ pyramid, ~ symmetry.

**trigonic** ट्राइगॉ'निक् a. त्रैभुजिक, त्रिभुजीय, त्रिभुज-सम्बन्धी ।

**trigonometer** ट्रिगॅनॉ'मिटॅर् n. त्रिकोण-मान, त्रिकोणमापी, त्रिकोण-मापक यन्त्र ।

**trigonometric** –नॅमे'ट्रिक् a. (त्रिकोण) त्रिकोणमितीय, त्रिकोण-भूमितीय; ~ analytical, ~ curve, ~ equation, ~ function, ~ identity, ~ land, ~ marks, ~ plane, ~ point, ~ ratio, ~ ration, ~ series, ~ spherical, ~ station, ~ substitution, ~ survey, ~ symbol, ~ theorem.

**trigonometrical** –कॅल् a. = TRIGONOMETRIC; ~ function, ~ levelling, ~ point, ~ proposition, ~ transformation.

**trigonometry** –नॉ'मिट्रि n. (ग०) त्रिकोणमिति^F, त्रिकोण-भूमिति^F ।

**trigonous** ट्रि'गॅनॅस् a. = TRIGONAL. ~ class, ~ crystal, ~ division, ~ prism, ~ pyramid, ~ symmetry.

**trigrip** –ग्रिप n. त्रिग्रभ, तेहरी पकड़^F (~ *clamp*) ।

**trihedral** ट्राइही(हि)'ड्रॅल् a. त्र्यनीक, त्रितल (ग०, ज्या०) त्रितलीय ( ~ *angle*) ।

**trihedron** –ड्रॅन् n. त्र्यनीक, त्रितल ।

**trihybrid** ⊙ ट्राइहाइ'ब्रिड् a. त्रिसंकर, (~ *inheritance*), माता-पितासे तीन गुणोंमें भिन्न रहनेवाला ।

**trijunction** ⊙ ट्राइजन्क्'शॅन् n. त्रिसंगम, त्रिबन्ध, तीनका जोड़ ( ~ *mark*, *pillar*) ।

**trike** ट्राइक्' n. & v. i. (बोल०) = TRICYCLE.

**trilateral** ट्राइलै'टॅरॅल् a. त्रिपार्श्व, त्रिभुज, तीन भुजाओं^F का ।

**trilingual** ट्राइलिन्'ग्वॅल् a. त्रैभाषिक, तीन भाषाओं^F का ।

**triliteral** ट्राइलि'टॅरल् a. त्र्यक्षर, त्रिवर्णात्मक ।

**trill¹** ट्रिल्' n. कम्पित स्वर, स्वरकम्पन, गिटकिरी^F, थर्राहट^F, कम्पन, खनक^F ।

**trill²** v. i. & t. कम्पित स्वर उत्पन्न करना, काँपती हुई आवाज^F निकालना; काँपना, थर्राना, खनकना; कम्पित स्वरमें गाना, गिटकिरी^F भरना, लहराती हुई आवाज^F में बोलना ।

**trilling** –'लिंग् १. n. त्रिक, संयुक्त मणिभ, तिहरा किशोर, तीन जुड़वाँ बच्चोंमेंसे प्रत्येक; २. a. प्रकम्पी, स्पन्दनशील, लहरिया ( ~ *laughter*) ।

**trillion** ट्रि'ल्यॅन् n. & a. करोड़ खर्ब, महासंख, पद्म, एक खराब, अमरीकी ट्रिलियन ⊙, (कहीं) महापद्म ।

**trillionth** –थ् a. & n. अष्टादशखम, द्वादशखम, महापद्मम, खरबवाँ ।

**Trillium** ट्रि'लिअॅम् n. त्रिपर्ण नीलोत्पल ।

**trilocular** ट्राइलॉ'क्यूलॅर् a. त्रिगह्वर, त्रिकोष, तीन कोठड़ियोंवाला ।

**trilogy** ट्रि'लॅजि n. (ग्रीक पुराण) त्रयी, नाटकत्रय, तीन दुःखान्त नाटक; ग्रन्थत्रय, भाषणत्रय ।

**trim¹** ट्रिम्' n. वेशभूषा^F, शृङ्गार, बनाव, सिंगार; समंजन, समाकृन्तन, काटछाँट^F, टीपटाप^F; (नौवि०) नति^F, झुकाव; (विशे० नौवि०) सुव्यवस्था^F, सुस्थिति^F, अच्छी दशा^F, अच्छी हालत^F; (*found everything in* ~); ~

वाला; टकर, सीनेकी मशीन^F^का एक पुर्जा; (१७वीं और १८वीं शती^F^, स्त्रियों^F^का) जालीदार रूमाल; (ग्रा०) खाद्य, भक्ष्य, आहार्य, भोजन, खाना।

**tucker**[2] v.t. (अमेरिका; बोल०) थका देना, थका मारना।

**tucket** ट'किट् n. (प्रा०) तुरही^F^की आवाज^F^।

**tucum** टू'कम् n. (दक्षिण अमेरिकी) खजूरका पेड़।

**-tude** भाववाचक संज्ञाएँ^F^ बनानेमें प्रयुक्त (*desue~, consue~, alti~, apti~, atti~, grati~*)।

**Tudor** ट्यू'डर् a. ट्यूडरकालका।

**Tuesday** ट्यूज्'डि n. भौमवार, मंगलवार।

**tufa** ट्यू'फ़ n. ज्वालामुखी चट्टान^F^, कोई कठोर चट्टान^F^, टूफा^F^।

**tufaceous** –फ़े'शस् a. ज्वालामुखी चट्टान^F^का, टूफाई।

**tuff** टफ़्' n. बनाश्म, ज्वालामुखी पत्थर, टफ।

**tuft**[1] टफ़्ट् n. स्तबक, गुच्छ, पुंज, गुप्फा, लच्छा, गुच्छा, फुँदना; चूडा^F^, शिखा^F^, चुटिया^F^, जूड़ा, लट^F^, कलँगी^F^; (श० र० शा०) रक्तशिरा-गुच्छ, रक्तनली-पुंज, छुच्छा, नूर, शाही दाढ़ी^F^, ठोड़ी^F^परके बाल; अधःस्नातक, पूर्व-स्नातक; ~-hunter बड़े लोगोंका संग चाहनेवाला।

**tuft**[2] v.t. & i. गुच्छा लगाना, गुच्छेसे सजाना, कलँगी^F^ लगाना; गुच्छोंकी आकृति^F^में उगना।

**tufted** –'टिड् a. शिखी, चुटियादार; स्तवकमय, गुच्छित, गुच्छमय, गुच्छेदार, तुर्रेदार, कलँगीदार, लच्छीदार; घना (*~ tree*)।

**tufty** –टि a. दे० TUFTED.

**tug**[1] टग्' n. खिंचाव, खींचातानी^F^, जोरका कसाव, भारी तनाव; उग्र प्रयत्न; घसीटन^F^; (विशे० ला०) आघात, झटका (*felt a great ~ at parting*); (*Eton*) ईटन कालेजका छात्र; (*~ boat* भी) अन्य नावों^F^को खींचने-वाला अग्निबोट; (नौवि०) कर्णनाव, T., घोड़ेकी काठी^F^-का छल्ला या फन्दा; (खान-खुदाई^F^; वजन उठानेवाली रस्सियों^F^ और चर्खियों^F^को अटकानेके लिए) लोहेका कुण्डा; ~ spring कसाऊ स्प्रिंग; ~ of war रज्जु-कर्षण, रस्साकशी^F^, संघर्ष, तीव्र प्रतियोगिता^F^, अच्छा-खासा मुकाबला।

**tug**[2] v.t. & i. खींचातानी^F^ करना, तानना, कसके खींचना, झटकेसे खींचना, जोरसे झटका देना; घसीटना; (ला०) विवाद करना, आग्रहपूर्वक चर्चा^F^ करना; प्रयत्न करना, जोर मारना।

**tugger** –'गर् n. खींचनेवाला, ताननेवाला, झटकेसे कसने या उठानेवाला।

**tuism** ट्यू'इज़्म् n. (व्या०) मध्यम पुरुष-प्रयोग।

**tuition** ट्यूइ'शन् n. शिक्षा-दान, व्यावसायिक शिक्षण, अध्यापन, ट्यूशन; उपदेश; (*~ fee* भी) शिक्षण-शुल्क, ट्यूशनकी फीस^F^।

**tuitional, tuitionary** –नल्, –नरि aa. शैक्षणिक, शिक्षण-सम्बन्धी, ट्यूशनवाला; ~ class शिक्षण-कक्षा^F^।

**tula** टू'ल n. (*~-work* भी) रूसी मीनाकारी^F^।

**tulchan** टल्'खन् n. कण्ठवत्स, करती, (दूध देनेवाली गाय^F^के आगे रखा जानेवाला) मरा बछड़ा, ~ bishops कठपुरोहित, नाममात्रके याजक, झूठे बिशप।

**tulip** ट्यू'लिप् n. कन्दपुष्प, नलिनी^F^, लाला, (चमकीले फूलोंका एक पौधा); (बन्दूक^F^की घण्टी^F^की शक्ल^F^का) मुँह या दहाना; ~-tree (अमेरिकी) कन्दपुष्प वृक्ष।

**tulipist** –पिस्ट् n. कन्दपुष्प-कृषक, ट्यूलिपका किसान।

**tulipomania** –पमे'निअ n. कन्दपुष्पोन्माद, नलिनी-कृषि-कामना^F^, ट्यूलिपकी खेती^F^ करनेकी उत्कट अभिलाषा^F^।

**tulle** टुल्' n. सूक्ष्म रेशमी जाली^F^।

**tulwar** टल्'वार् n. तलवार^F^।

**tum, tumtum** टम्', टम्'टम् n. (बैंजोकी) तम-तम^F^, तुम-तुमक शब्द।

**tumasha** टेमेशा n. खेल, तमाशा।

**tumble**[1] टम्'बल् n. अवपात, स्खलन, लड़खड़ाहट^F^, गिरावट^F^, पछाड़^F^; कलाबाजी^F^; अव्यवस्था^F^, खलभली^F^, घबराहट^F^, गड़बड़ी^F^; ~down भग्न, नष्ट-भ्रष्ट, टूटा हुआ, उजड़ा हुआ; ~ home (नौवि०) अन्तर्नति^F^, भीतरी झुकाव।

**tumble**[2] v.t. & i. एकाएक गिर पड़ना, धड़ामसे गिर पड़ना, पछाड़^F^ खाना, ठोकर^F^ खाना; (लहरों^F^का) खेलना, उठना, गिरना; (रोगीका) लोटना, तड़पना, कर-वटें^F^ बदलना; लुढ़कना, सिरके बल भागना, तेजी^F^से झप-टना; लड़खड़ाते हुए जाना, गिरते-पड़ते जाना (*came tumbling along*); (नटोंका) कलाबाजी^F^ दिखाना, करतब दिखाना; (कपड़े, बाल आदि) नोचना, खसोटना, सिकोड़ना, बेढंगे कर देना; अव्यवस्थित करना, उथल-पुथल कर देना, उलट पुलट करना, उलटा-सीधा करना; (ढली हुई वस्तुओं^F^को खरादी डब्बे आदिमें डालकर) चमकाना, पालिश^F^ करना; निःक्षेप करना, धकेलना, गिराना; उछालना; रौंदना; ~ *home* (ग्रा०) सोना, बिस्तरपर जाना; लकड़ी^F^के टुकड़ेको दूसरेमें बैठाना; ~ *in* दे० ~ *home*; ~ *over* अव्यवस्थित कर देना, उलट देना, इधर-उधर उछालना; गिर पड़ना; ~ *to* (ग्रा०, विचार आदि) ग्रहण करना, समझना; ~ *up* बिस्तरसे उठना; दुविधा^F^में डाल देना; डेकपर तेजी^F^से दौड़कर चलना।

**tumbler** –लर् n. गिर पड़नेवाला, लुढ़क जानेवाला; गिरते-पड़ते जानेवाला; ऐन्द्रजालिक, बाजीगर, नट, कला-बाज; लुढ़कनेवाला चीनी खिलौना; काचपात्र, गिलास; ताले या बन्दूक^F^का एक पुर्जा; T. (*~ nut*)।

**tumblerful** –फ़ुल् n. गिलासभर।

**tumbling** –लिंग् n. ढह पड़ना, जोरसे गिर पड़ना, लुढ़कना, चक्कर खाना (*~-box, -wheel*)।

**tumbly** –लि a. = TUMBLE[1]-down.

**tumbrel, tumbril** टम्'ब्रल्, टम्'ब्रिल् nn. युद्ध-शकट, लढ़िया^F^, छकड़ा, लड़ाई^F^की एक गाड़ी^F^, मैला गाड़ी^F^, गोबर गाड़ी^F^; (फ्रांसके विद्रोहियोंको) शूली^F^पर चढ़ानेके लिए ले जानेवाली गाड़ी^F^; प्राणदण्ड देनेकी चौकी^F^।

**tumefacient** ट्यूमिफ़े'शन्ट् a. (निदान) शोफजनक, अर्बुदकर, फुलानेवाला, सुजा देनेवाला, फोड़ा करनेवाला।
**tumefaction** -फ़ैक्'शॅन् n. (निदान) विस्फोट, विस्फोटन, शोफ, स्फीति^F, प्रदाह, सूजन^F, फुलाव।
**tumefy** -'मिफ़ाइ v.t. & i. श्वयित करना, सुजाना, फुलाना; सूजन^F आना, सूजना, फूलना।
**tumescence** -मे'सॅन्स् n. शोथ, सूजन^F, फुलावकी स्थिति^F।
**tumescent** -न्ट् a. सूजनेवाला, फूलनेवाला।
**tumid** ट्यू'मिड् a. (शरीरके अंग) आध्मात, (वन०) स्फीत, शोथयुक्त, शोफयुक्त, फूला हुआ, उभरा हुआ, सूजा हुआ; (ला०) कृत्रिम, आडम्बरपूर्ण।
**tumidity, tumidness** -'डिटि, -ड्निस् n. स्फीति^F, शोथ, सूजन^F; आडम्बरपूर्णता^F, शब्दाडम्बर।
**tummy** ट'मि n. (शिशुगृह०) =STOMACH.
**tumorous** ट्यू'मॅरस् a. श्वयित, सूजा हुआ; अर्बुदके स्वरूपका।
**tumour** -र् n. विकृत अभिवृद्धि^F, स्फीति^F, सूजन^F; (कृषि०, वन०, शिक्षा०, चि०) अर्बुद, ग्रन्थि^F, गुल्म, रसौली^F, गुमड़ी^F, बतौरी^F, फोड़ा, गिल्टी^F; malignant ~ घातक अर्बुद।
**tump**[1] टम्प्' n. पर्वतक, पहाड़ी^F।
**tump**[2] v.t. (पौधोंके चारों ओर) चबूतरा बनाना।
**tumpy** -'पि a. विषम, असमतल, नाहमवार।
**tumtum** टम्'टम् n. कदली-पाक, केला-पाग (केलेको उबालकर बनाया गया मुरब्बा); टमटम, एक्का; =TUM.
**tumular, -y** ट्यू'म्यूलॅर्, -इ aa. समाधिस्तूप-सम्बन्धी।
**tumulose, tumulous** -लोस्, -लॅस् a. पर्वतक-खचित, पहाड़ीदार, टीलेदार।
**tumult** ट्यू'मल्ट n. क्षोभ, अशान्ति^F, उपद्रव, हंगामा, दंगा-फसाद, दखेड़ा; कलरव, हुल्लड़, चीख-पुकार^F, चिल्लाहट^F; तुमुल, कोलाहल, हलचल^F, हल्ला-गुल्ला, शोरगुल; उत्तेजना^F, आकुलता^F, मानसिक क्षुब्धता^F, दिलकी परेशानी^F (*the ~ within him had subsided*)।
**tumultuariness** -'ट्युॲरि-निस् n. विपर्यस्तता^F, अस्तव्यस्तता^F; कोलाहलमयता^F, शोरगुल; विक्षोभ, आकुलता^F, व्यग्रता^F, अशान्तता^F, क्षुब्धता^F।
**tumultuary** -रि a. उपद्रवी, तुमुलकारी, कोलाहलप्रिय, अशान्तिप्रिय, कोलाहलमय, अशान्त, क्षुब्ध, व्यग्र।
**tumultuous** -ॲस् a. क्षुब्ध, कलरवपूर्ण, कोलाहलपूर्ण; उपद्रवी, तुमुल, उग्र, प्रचण्ड, दंगेबाज।
**tumultuousness** -निस् n. क्षुब्धता^F, अव्यवस्था^F, कोलाहल, हलचल^F; उपद्रव, क्षोभ, आकुलता^F, परेशानी^F, दंगेबाजी^F।
**tumulus** ट्यू'म्यूलस् n. (pl. *-li*) समाधिस्तूप, (इति०) स्तूप, टीलेदार कब्र^F।
**tun**[1] टन्' n. शराब^F आदिका पीपा; (शराब^Fका खमीर उठानेके लिए) टब या हौज; ~-bellied तोंदवाला।
**tun**[2] v.t. (शराब^Fको) पीपेमें रखना।
**tuna** ट्यू'नॅ n. अमेरिकी मछली^F, तूना^F।
**tunable** ट्यू'नॅबॅल् a. समंजनीय, समायोजनीय, स्वरसंगतियोग्य; सुस्वर, सुरीला।
**tunableness** -निस् n. समंजनीयता^F, समायोजनीयता^F, स्वरसंगतियोग्यता^F; सुस्वरता^F, सुरीलापन।
**tund** टन्ड्' v.t. सोंटे लगाना, डण्डेसे खबर^F लेना, पीटना, मारना।
**tundish** टन्'डिश् n. (शराब^F खींचनेके लिए) एक प्रकारकी कीप^F।
**tundra** टून्'ड्रॅ n. उत्तरी हिमदेश, टुण्ड्रा (*~ climate*)।
**tune**[1] ट्यून्' n. लय^F, तान^F, स्वर, ताल^F, धुन^F, सुर; राग, स्वरसंगति^F, स्वरसाम्य, स्वरैक्य, तालैक्य, सुरोंका मेल, तालमेल, सुरीलापन (*must learn to sing in ~*); अनुकूलता^F, ऐक्य, मतैक्य (*in ~ with one's surroundings*), अनुकूल मनोदशा^F या मनोभाव, उपयुक्त मानसिक अवस्था^F; *to the ~ of £5 etc.* पाँच पौण्डके लगभग।
**tune**[2] v.t. & i. समस्वरित करना, सुर ठीक करना, सुर मिलाना; (ला०) (किसी वस्तु^Fको किसी मानदण्ड, प्रयोजन आदिके) अनुकूल बैठाना, समंजित करना, समायोजित करना; (शा० एवं ला० *with* के साथ) संगति^Fमें होना, एकस्वर होना, समस्वर होना, मिलना, मिलाना; (का०) गाना; (संगीत) उत्पन्न करना, छेड़ना; संगीतमें व्यक्त करना, संगीतके माध्यमसे प्रकट करना; नया रूप ग्रहण करना; *~ in* (भौ०) (रेडियो) मिलाना; (बेतारके यन्त्रको तरंग-विस्तारसे) मिलाना; *~ up* (वाद्यवृन्दकी) स्वरसंगति^F बैठाना, सुर मिलाना, बजाना, गाना आरम्भ करना; (हास्य०, बच्चेका) रोदन करना, आलाप शुरू करना।
**tuned** -ड् a. संस्वरित, (भौ०) समस्वरित (*~ amplifier*), मिला हुआ, सुर मिलाया हुआ (*~ circuit*)।
**tuneful** -न्'फ़ुल् a. मधुर, सुस्वर, स्वरसंगत, संगीतपूर्ण, सुरीला, मीठा, रसीला।
**tunefulness** -निस् n. मधुरता^F, सुस्वरता^F, सुरीलापन, संगीतपूर्णता^F, मीठापन।
**tuneless** -'लिस् a. बेसुरा, बेताल, बेमेल, बेढंगा; सुरतालरहित; मौन, खामोश।
**tuner** -'नॅर n. स्वरसमायोजक, स्वरसमंजक, स्वरव्यवस्थापक, सुर कसनेवाला, मिलानेवाला; स्वरित्र, अरगनका सुर ठीक करनेवाला यन्त्र।
**tungstate** टन्ग्'स्टेट् n. चण्डीय, चण्डिक लवण, (रसा०) T.।
**tungsten** टन्ग'स्टॅन् n. चण्डातु^F, (रसा०, प्रा० भू०) टंगस्टन^F, (लोहेकी तरह भूरे रंगकी भारी धातु^F); ~ electrode, ~ hexachloride, ~ lamp, ~ ochre, ~ oxide, ~ steel.
**tungstenic** ⊙-टे'निक् a. चण्डधातुयुक्त, चण्डातवीय, चण्डिक, टंगस्टन-सम्बन्धी।
**tungstic** टन्ग'स्टिक् a. चण्डिक, चण्डातु- (*~ acid*)।

**tungstous** —स्टॅस् a. (रसा०) चण्डातुयुक्त, चण्डातुमय।
**tunic** ट्यू'निक् n. (प्रा० ग्रीस और रोमका) चोल, छोटी आस्तीन^F का चोगा; चोली^F, स्त्रियों^F का ढीला ब्लाउज; (सैनि०) कुर्ती^F, फौजी कोट, छोटा चुस्त कोट; (जन्तुवि०) चोल, परिशल्क, खोल, झिल्ली^F; (श० र० शा०) प्रावरणी-कला, कञ्चुक, बाह्य आवरण; (वन०) वेष्टन, छिलका, परत^F।
**tunicate** —कॅट् a. (जन्तुवि०, श० र० शा०, वन०) सवेष्ट, सचोल, शल्कयुक्त, खोलवाला (~ *bulb*)।
**tunicated** —केटि ड् a. = TUNICATE.
**tunicle** ट्यू'निकॅल् n. शल्कक, छोटा चोला, खोल (विशे० वन०, प्राणिवि०)।
**tuniness** ट्यू'निनि स् n. (संगीतकी ध्वनियों^F की) सस्वरता^F, स्वरमयता^F, सुरीलापन।
**tuning** —'निंग् n. (विद्यु०, भौ०) समस्वरण, स्वरसमंजन करना, सुर मिलाना, सुर ठीक करना (~*-hammer*); मिलाना; (शिक्षा०) स्पर्श सीमा^F; a. (भौ०) समस्वरक (~ *condenser*); ~ folk (चि०, भौ०) स्वरित्र; स्वरित्र द्विभुज।
**tunnage** ट'निज n. = TONNAGE.
**tunnel**[1] ट'नॅल n. कुल्या^F, (प्रा० भू०, परि०) सुरंग^F, (~ *kilns*), बोगदा, पहाड़ी^F के बीचका मार्ग, टनल; बिल; (खनिकर्म) एक सिरेपर खुला हुआ खान^F का रास्ता या समतल; खान^F की पैठ^F; चिमनी^F, धुआँरा, धुआँकसका बड़ा नल; ~ disease (चि०) वातमञ्जूषा^F रोग।
**tunnel**[2] v.t. & i. सुरंग^F खोदना, टनल बनाना, रास्ता बनाना, टनल^F मेंसे जाना (*through, into* के साथ); धुँआकसमें नल लगाना।
**tunneller** —लॅर् n. कुल्याकर्मी, कुल्या-श्रमिक, सुरंग^F खोदनेवाला; सुरंग यन्त्र, टनल बनानेका औजार।
**tunnelling** —लिंग् n. (कृषि०) सुरंग^F बनाना।
**tunny** ट'नि n. (खाद्य रूपमें प्रयुक्त) बड़ी समुद्री मछली^F, टनी^F।
**tuny** ट्यू'नि a. ध्वनि-युक्त, सरल ध्वनियोंवाला, चलती लय^F का, जोरदार रागका; सस्वर, स्वरसंगत, सुरीला।
**tup**[1] टप् n. मेष, मेढ़ा; भाप^F के हथौड़ेका मुँह।
**tup**[2] v.t. (भेड़^F से) मेढ़ेका मिलना, जोड़ा खाना।
**tupelo** ट्यू'पॅलो a. कृष्णनिर्यास, अमेरिकी गोंद^F।
**tuque** ट्यूक्' n. कनाडाकी एक टोपी^F, तूक^F।
**Tu quo que** (L) तू भी! तू भी ऐसा ही है।
**Tur.** Turkish.
**Turanian** ट्युअॅरे'निअॅन् a. & n. तुरानी (भाषा^F या लोग) तुर्क, तातार, तुर्की, तुरकाना।
**turban** टर'बॅन् n. उष्णीष, चीरा, साफा, पगड़ी^F; (आरम्भिक, १९वीं शती^F में) स्त्रियों^F का शिरोवस्त्र; (बादमें स्त्री^F या बच्चेका) सँकरे या बिना छज्जेका टोप; (इकहरे खालवाले) घोंघेका चक्र; ~-stone (मुसलमानोंकी कब्रों^F पर) पगड़ीदार पत्थर; ~-top पगड़ीदार कुकुरमुत्ता।
**turbaned** —ड् a. साफेवाला, पगड़ीधारी।
**turbid** टर'बिड् a. आविल, मलिन, सपंक, पंकिल, अस्वच्छ, डाबर, गँदला, मैला; (ला०) व्यग्र, व्याकुल, अव्यवस्थित, परेशान, उलझा हुआ।
**turbidity, turbidness** —'डिटि, —निस् nn. आविलता^F, मलिनता^F, पंकिलता^F, अस्वच्छता^F, (यंत्र०, रेल०, चि०) गँदलापन, मैलापन; व्यग्रता^F, व्याकुलता^F, अव्यवस्थितता^F, परेशानी^F, उलझन^F।
**turbinaceous** ⊙टर्बिने'शॅस् a. शंखाकृति, शंखाकार, लट्टू-जैसा।
**turbinal** —'बिनॅल् १. n. (चि०) शुक्तिकास्थि^F, शंखास्थि^F; २. a. (चि०, जीव०) शुक्तिभा; शंखाकार, शंखाकार, लट्टूके आकारका; घूमता हुआ, T.।
**turbinate** —नॅट् a. उलटे शंकुके आकारका; शंखाकार; (वन०) लट्टू-सा, लट्टूकी तरह चक्कर काटने या घूमनेवाला; ~ bone शंखास्थि^F, शुक्तिकास्थि^F।
**turbinated** —नेटि ड् a. = TURBINATE.
**turbination** —ने'शॅन् n. भ्रमण, चक्कर लगाना, घूमना।
**turbine** —'बाइ(बि)न् n. वरीवर्त, भ्रमरक, जल-चक्र, लट्टू, (भौ०, नौवि०) टरबाइन (~ *driver*); ~ boat *or* steamer (वाष्प) चक्रनौका^F।
**turbiniform, turbinoid** —'बिनिफ़ॉर्म्, —नॉइड् aa. शंखाकार, शंखरूप, लट्टू-जैसा।
**turbit** टर'बिट् n. एक पालतू कबूतर, तरबित।
**turbot** टर'बॅट् n. (खाद्य रूपमें प्रयुक्त) एक बड़े आकारकी चपटी मछली^F।
**turbulence** टर'ब्यूलॅन्स् n. (यंत्र०, ग०, ऋतु०, भौ०) क्षोभ, विक्षोभ, क्षुब्धता^F, आकुलता^F, विप्लव, अशान्ति^F, हंगामा, फसाद; कोलाहल, तुमुल, हुल्लड़, गड़बड़ी^F, खलबली^F; दुर्दान्तता^F, अवशवर्तिता^F, अक्खड़पन।
**turbulency** —सि n. = TURBULENCE.
**turbulent** —न्ट् a. विक्षुब्ध, संक्षुब्ध, आकुल, अशान्त; कोलाहलमय, तुमुलमय, तुमुलकारी, खलबलीवाला, उपद्रवी, उद्दण्ड, दुर्दान्त, अवश्य, अवशवर्ती, अक्खड़;
~ clouds, ~ flow, ~ motion, ~ people, ~ river, ~ velocity.
**Turcism** टर'सिज़्म् n. तुर्क संस्कृति^F।
**Turco-, Turko-** तुर्क- (~*phil*, ~*philism*, ~*phobe*)।
**Turco** टर'को n. (इति०; pl. -*s*) तुर्को, फ्रांसके अल्जीरियाई सैनिक।
**Turcophil** टर'कॅफिल् n. तुर्कप्रिय।
**Turcophilism** —टर्को'फिलिज़्म् n. तुर्कप्रियता^F, तुर्क संस्कृति^F का मोह।
**Turcophobe** —'कॅफोब् n. तुर्कभीत, तुर्कोंसे डरनेवाला।
**turd** टर्ड' n. विष्ठा, पुरीष, झाड़ा।
**tureen** ट्युरीन्' n. शोरबेकी ढक्कनदार रकाबी^F।
**turf**[1] टर्फ' n. शाद्वल, सतृण भूमि^F, दूर्वायुक्त भूमितल, घास^F का मैदान, घुड़दौड़^F का मैदान, दूबचौरा; ऐसा ढेला जिसमें घास^F की जड़ें^F हों; (आयरलैण्डमें, ईंधनरूपमें प्रयुक्त) सड़ी-गली वनस्पति^F, दलदलका कोयला; the ~

घुड़दौड़^F^का मार्ग; घुड़दौड़^F^का व्यवसाय या पेशा;
~ ashes, ~-bound, ~-built, ~-covered, ~ cutting, ~ digging, ~ drain, ~-grown, ~-laid, ~man, ~-moss, ~-roofed, ~-spread, ~-walled.

**turf²** v.t. (भूमि^F^को) घास^F^की तह^F^से ढकना, घास^F^ उगाना; (*out* के साथ; किसी व्यक्ति या वस्तु^F^को) निकाल फेंकना।

**turfen** –'फ़न् a. तृणबद्ध, घासनिर्मित, दूबका बना हुआ।

**turfiness** –फ़िनिस् n. सतृणभूमिता^F^, घासावृतता^F^।

**turfing** –फ़िंग् n. तृणाच्छादन, घास^F^से ढकना, पयालसे छा देना।

**turfite** टर्'फ़ाइट् n. घुड़दौड़प्रेमी, घुड़दौड़^F^का पेशा करनेवाला।

**turfy** टर्'फ़ि a. सतृणभूमियुक्त, घासावृत्त, दूबकी तहवाला।

**turgent** ⊙टर्'जॅन्ट् a. (चि०) शोफयुक्त, शोथयुक्त, स्फीत, बढ़ा-चढ़ा हुआ।

**turgescence** –जॅ'सॅन्स् n. (चि०) शोफ अभिवृद्धि^F^, शोथ, सूजन^F^; (वन०) फुलाव; अतिशयोक्ति^F^, शब्दाडम्बर, दिखावा।

**turgescent** –न्ट् a. शोथप्रवण, सूजता हुआ, फूलता हुआ; अतिशयोक्तिपूर्ण, शब्दाडम्बरपूर्ण, दिखावटी।

**turgescible** –सिबॅल् a. शोथवाला, सूजनेवाला, फूलनेवाला।

**turgid** टर्'जिड् a. (वन०) आशून, स्फीत, शोथयुक्त, सूजा हुआ, फूला हुआ; पाण्डित्यप्रदर्शनयुक्त, शब्दाडम्बर-पूर्ण, आडम्बरी, दिखावटी; T.।

**turgidity** –'डिटि n. स्फीति^F^, शोथयुक्तता^F^, सूजन^F^, शब्दाडम्बरपूर्णता^F^, आडम्बर।

**turgidness** –'जिड्-निस् n. स्फीतता^F^, शोथयुक्तता^F^, सूजन^F^, फुलाव; पाण्डित्यप्रदर्शन, शब्दाडम्बरपूर्णता^F^।

**turgor** टरगर n. (वन०) आशूनता^F^ (~ *pressure*)।

**Turk** टर्क' n तुरुष्क, तुर्क; ~'s head सिरेकी गाँठ^F^; ~'s turban गाँठदार फूल।

**turkey** टर्'कि n. (pl. *-s*) पातालमयूर, अमेरिकाका एक सुन्दर परवाला खाद्य पक्षी, (कृषि०) टर्की; (T~) तुर्की; ~ buzzard, vulture अमेरिकी गीध; T~ carpet तुर्की कालीन; ~-poult पातालमयूरक; T~ red तुरुष्क रक्त; (रसा०) तकिया लाल; अबीर, गुलाल, लाल रंग; लाल रंगका सूती कपड़ा; T~ stone सानका पत्थर, तेलिया पत्थर; ~ trot एक नीग्रो नृत्य।

**Turkish** टर्'किश १. n. तुर्की भाषा^F^; २. a. तुर्कीका, तुर्की; ~ bath तुर्की स्नान, हमामी गुसल; (pl. भी) तुर्की स्नानगृह, हमाम; ~ delight एक प्रकारकी बूरा शक्कर^F^ चढ़ी हुई चिपचिपी मिठाई^F^; ~ pound तुर्की पौण्ड; ~ towel लम्बे रोओंकी खुरदरी तौलिया^F^।

**Turkism** टर्किज़्म् n. = TURCISM.

**Turkoman, Turkman, Turco-** टर्'कॅमॅन्, टर्क्'मॅन्, टर्'कॅ- n. तुर्क; ~ carpet कालीन, गलीचा।

**turlough** टर्लॅख् n. (गर्मी^F^में सूख जानेवाला) तड़ाग, तालाब, जौहड़, पोखरा, गड़ही^F^।

**turmeric** टर्'मॅरिक् n. (रसा०) हरिद्रा^F^, पीता^F^, (कृषि०, रसा०) हल्दी^F^ (~ *paper*, ~ *test*), हल्दी^F^-का पौधा, हल्दी^F^का चूर्ण, बुकी हुई हल्दी^F^; T.।

**turmerine** ⊙–राइन् n. हरिद्री^F^, हरिद्रारस।

**turmoil** टर्'मॉइल् १. n. संक्षोभ, उपप्लव, तुमुल, बेचैनी^F^, परेशानी^F^, हलचल^F^, खलबली^F^; २. v.t. बेचैन करना।

**turn¹*** टर्न्' n. घूर्णन, आवर्त, चक्र, चक्कर, घुमाव*, फेर, घूम^F^, वल, पेच, भाँज^F^, कुण्डल, लपेट^F^; आवृत्ति^F^, आवर्तन, दिशा-परिवर्तन, स्थिति-परिवर्तन, रुचि-परिवर्तन; गति^F^, एकपार्श्व-नमन; एक ओर झुकाव, (स्था०) उठीकोर^F^, फन्दा; मोड़*; चरित्र; गुण, प्रवृत्ति^F^, प्रकृति^F^, स्वभाव, मनोवृत्ति^F^, रुझान^F^; भाव, दशा^F^; रचना^F^, स्वरूप, रूप, गठन^F^, सूरत^F^, शक्ल^F^, साँचा, डौल, तबियत^F^ (*was of a humorous* ~); थोड़ी-सी चहलकदमी^F^, चक्कर, गश्त^F^ (*take a* ~ *in the garden*); सैर^F^, इधर-उधर घूमना; घोड़े गाड़ी^F^की थोड़ी देर^F^की सवारी^F^; कलाप्रदर्शन, करतब, अवसर (*it was now my* ~ *to be angry*); समय, काल, वार, पारी^F^, बारी^F^*, मौका, नौबत^F^; बन्धन, (नौवि०) फन्दा; विशेषाधिकार, इकरार, (संगीत) लालित्य, लोच^F^, लचक^F^; (pl.) मासिक धर्म, माहवारी; रस्सी^F^की कुण्डली^F^का प्रत्येक चक्र; (मुद्र०) उल्टा टाइप; (बोल०) मानसिक आघात, धक्का; कार्य, मतलब (*did not serve my* ~); good ~ उपकार, सेवा^F^; ill ~ अपकार, हानि^F^, ~buckle (छड़के टुकड़ोंको) जोड़नेवाला बकसुआ; ~ coat पक्षघाती, पक्षत्यागी, सिद्धान्तत्यागी, समयानुरोधी, परपक्षग्राही, मतलबी यार; ~cock नलको खोलने या बन्द करनेवाला व्यक्ति; ~ of life (चि०) रजोनिवृत्ति^F^; ~-out उदाप्ति^F^, प्राप्ति^F^, उत्पत्ति^F^, पैदावार^F^; ~over गाड़ी^F^का उलटाव, (कृषि०, अर्थ०, वाणि०) पण्यावर्त, मालका फेर; आवर्त; कुल बिक्री^F^; समस्त क्रय-विक्रय, आगम, व्यापारावर्त, अर्द्धवृत्ताकार समोसा या कचौड़ी^F^; ~pike (इति०) भालोंका बना रक्षात्मक ढाँचा; विवर्तद्वार, शुल्कद्वार, रोकफाटक; (~*pike road* भी) शुल्कमार्ग, रोकफाटकवाली सड़क^F^; ~ round विरामकाल; ~-screw भ्रमिचालक, पेचकश; ~sole शशकण्ट (झाड़ी^F^); ~spit लम्बे बदन और छोटी टाँगों^F^का कुत्ता; ~-table वर्तनस्थल, गोल घूमनेवाला प्लेटफार्म; थाली^F^, चाक; फेरा; लदानान्तर; (रेल०) घूम-चक्कर; ~-up (मुद्रण०) उलटा टाइप, टर्नप; *to a* ~ पूर्णतः, पूरा, ठीक-ठीक, पूरी तरहसे (*meat is done to a*~);
~-back, ~ buckle, ~cap, ~piker, ~pin, ~plough, skin.

**turn²** v.t. & i. घुमाना, फिराना, मोड़ना, फेरना,

चक्कर देना (~ *the key in the lock*); घूमना-फिरना, चक्कर खाना, मुड़ना (*he ~ed on his heels*); ध्यान देना, मुँह करना, रुख फेरना, चलना; कलाबाजी^F^ खाना, गुलाँट^F^ खाना; विपर्यस्त करना, उलट देना, उलटना, पलटना, औंधा करना (*~s everything upside down*); (ला०) मानसिक रूपसे परिक्रमा^F^ करना, दिमागी दौड़^F^ लगाना; नयी दिशा^F^ देना, नया रुख बदलना; प्रकृति^F^में परिवर्तन करना या होना, बदलना (*~ed water into wine*); बिगाड़ देना, बना देना, बन जाना, हो जाना; चाकपर चढ़ाना, खरादपर चढ़ाना; आकार देना, रूप प्रदान करना, बनाना, गढ़ना, शक्ल^F^ देना, साँचेमें ढालना, स्टैल बनाना; ठीक बिठाना, रमणीय बनाना; सोचना, विचारना, उधेड़-बुन^F^ करना; हटना, बचाना, रद्द करना, अनुवाद करना (*how would you ~ this passage ?*); *a ~ of Fortune's wheel* भाग्यचक्रका फेरा, किस्मत^F^का पलटा; *can ~ his hand to any thing* किसी कार्यमें लग सकता है, वह कोई काम सीख सकता है; *take ~s* (कोई कार्य) बारी-बारीसे करना; मुड़ना; *tide is on the ~* ज्वारका रुख बदल रहा है; *~ about* घूम जाना, घूमकर दिशा^F^ या रुख बदलना; *~ a deaf ear to* ध्यान देना, बात^F^ टाल देना, बिल्कुल न सुनना; *~ against* विरुद्ध हो जाना; पलट देना; *~ an army* घूमकर फौज^F^के दूसरी ओर जाना; *~ an honest penny* ईमानदारी^F^से अर्जन करना या कमाना; *~ aside* हटाना, परे करना, टालना; *~ away* अस्वीकृत करना, रद्द करना, हटाना, टालना; *~ down* तह^F^ कर देना; ताशके पत्तेको उलटकर रखना; (लैम्पकी) बत्ती^F^ कम करना; झुकाना, मोड़ना, दुहराना; (प्रस्ताव) अस्वीकार करना, अमान्य कर देना; *~ in* भीतरको मोड़ना या झुकाना; *~ (language) into* (भाषा^F^का किसी दूसरी भाषा^F^में) अनुवाद करना; *~ off* बहाव रोक देना, बन्द कर देना; निकालना; फेरना; *~ out* निष्कासित करना, निकाल बाहर करना, बरखास्त करना; (बाहरकी ओर) निकालना, झुकाना; (तैयार माल आदि) उत्पन्न करना; गढ़ना, बनाना; (भीतरी भागको) प्रकट करना, सामने करना या होना, बाहर करना; कामपर आना, ड्यूटी^F^पर आना; बिस्तरसे उठना; पाया जाना, बात^F^ सिद्ध होना (*he ~ed out a humbug*); *~ over* उलट देना, पलटना, गिरा देना; (पन्ना) उलटिये; प्रबन्ध हस्तान्तरित करना; किसी विशेष मात्रा^F^ तक व्यवसाय करना (*~s over £ 500 a week*); *~ round* इधर-उधर मुँह फिराना; नयी नीति^F^ ग्रहण करना, अपनी नीति^F^ बदल देना; *~the scale* पल्ला झुका देना; निश्चित करना, निर्णय करना, फैसला देना; *~ to* लगना, काम आरम्भ करना (*he ~ed to another occupation*); मुड़ना; *~turtle* (नौवि०) **उलटना**; *~ up* लाना; (ताशमें) तुरुप खोलना; खोदकर बाहर निकालना; उपस्थित होना, आ जाना; *~ upside down* उलट-पुलट देना, उलटा करना।

**turndun** –डन n. चक्री, चक्करदार खिलौना, जैसे लट्टू।

**turned** टर्न्ड् a. अधोवर्तित, वर्तित, मुड़ा हुआ (~ *down collar*); (यन्त्र०) वर्तनकृत, मोड़ा हुआ।

**turner** –'नॅर् n. चक्री, घुमानेवाला, फिरानेवाला, मोड़नेवाला, भाँजनेवाला; **झलाईगर**; (अर्थ०, रेल०) **वर्तक, खरादिया, खरादी** (~ *welders*), चाक या खरादका काम करनेवाला, कुम्हार; T.; *~'s wood* वर्तक यष्टि^F^, कुम्हारका डण्डा।

**turnery** –रि n. वर्तन, खरादका काम; खराद करना; वर्तनशाला, खरादका कारखाना।

**turning** –निंग् १. n. घुमाना, फिराना, मोड़ना, फेरना; बदलना; गढ़ना; वर्तन, (रसा०) खरादन, खराद या चाकका प्रयोग; चक्कर, घुमाव, फेर; मोड़, दुराहा; २. a. **भ्रामक**; ~-point आवर्त-बिन्दु, **परावर्तन-बिन्दु, वर्तन-बिन्दु,** परिवर्तन-स्थल (*this may be the ~-point in his life*); **मोड़**;
~ bay, ~ circle, ~ moment, ~ point, ~ stair.

**turnings** –ग्ज् n. छीलन।

**turnip** टर्'निप् n. शिखामूल, (कृषि०) **शलजम**, शलजमका पौधा;
~-cabbage, ~-fed, ~-fly, ~-headed, ~-leaved, ~-pointed, ~-rooted, ~ seed, ~-shaped, ~-tailed, ~-top.

**turnipy** –पि a. शलजम-जैसा, शलजमके स्वादका।

**turpentine** टर्'पॅन्टाइन् १. n. सरल, **तारपीन** (~ *oil*); उद्यास, सरल-तैल, गन्धाबीरोजा, तारपीनका तेल; २. v.t. तारपीनका तेल लगाना, बीरोजा लगाना।

**turpeth** टर्'पॅथ् n. (चि०) निशोथ, एक विरेचक ओषधि^F^।

**turpitude** टर्'पिट्यूड् n. नीचता^F^, अधमता^F^, दुष्टता^F^, क्षुद्रता^F^, भ्रष्टता^F^, ओछापन, कमीनापन, खोटापन; moral ~ नैतिक भ्रष्टाचार।

**turps** टर्प्स् n. = TURPENTINE.

**turquoise** टर्'क्वाएँज्, –'क्वाएँज् n. वैदूर्य, हरिताश्म, हरितमणि, नीलमणि, (प्रा० भू०) **फीरोजा** (~ *blue, green*), T.।

**turret** ट'रिट् n. शिरोगृह, शिखरिका^F^, कलश, मीनार, कँगूरा, बुर्ज (~ *gun*); (सेना०) घूमनेवाला बुर्ज; (इति०) कई खण्डोंकी पहियेदार वर्गाकार इमारत^F^; (रेल०) T.।

**turreted** –रिटॅड् a. शिखरिकायुक्त, कलशमय, मीनारदार, जैदार।

**turriculate, -ated** टरि'क्यूलॅट्, -एटिॅड् aa. शिखरिकाकार, कलशाकृति, मीनार-जैसा, कँगूरा-जैसा।

**turtle**[1] टर्'टॅल् n. (~ *dove* भी) धूसर, कपोतक, जंगली कबूतर, फाख्ता।

**turtle**[2] n. कच्छ, (जीव०) **कच्छप**, कूर्म, (एक प्रकारका

सपंख समुद्री) कछुआ; ~ green धूसरहरित; *turn ~* (नौका[F]) उलटना।

**turtle**[2] v. i. कछुओंका शिकार करना, कछुए तलाशना।

**turtler** -लॅर् n. कछुएका शिकारी।

**turtling** -लिंग् n. कछुएका शिकार (करना)।

**turves** टर्व्ज़् n. pl. TURF का बहुव०।

**Tuscan** टस्'कन् a. & n. तस्कनी (भाषा[F]), तस्कनी (निवासी)।

**tush**[1] टश्' n. बड़ा नोकदार दाँत।

**tush**[2] n., int. & v.t. (प्रायः) छिः, धिक्, फिस (करना)।

**tushery** -'शॅरि n. (साहित्यिक) TUSH[2], छिः; धिक्कार आदि शब्दोंका प्रयोग।

**tusk**[1] टस्क्' n. दंष्ट्रा, रदन, (हाथी, वालरस आदिका होठोंसे बाहर आनेवाला), दीर्घ दन्त, उद्दन्त; हस्तिदन्त, हाथीका दाँत, सूकरदन्त, सूअरका दाँत; ~ shell (जीव०) गजदन्त कवची; ~ tenon टक चूल।

**tusk**[2] v.t. दीर्घ दन्त चुभोना, दाँतोंसे चीरना या फाड़ना।

**tusked** -ट्' a. दन्तुर, दाँतका, दाँतवाला, दँतीला।

**tusker** -'कॅर् n. दीर्घदन्ती, उद्दन्ती, दाँतवाला हाथी।

**tusky** -कि a. दीर्घदन्ती, लम्बे दाँतोंवाला।

**tussah** टुसाह n. = TUSSER.

**tusser, tasar** ट'सॅर्, ट'सर n. त्रसर, टसर, रेशम।

**tussis** ट'सिस् n. (चि०) खाँसी[F]।

**tussive** ट'सिव a. (चि०) कासजनित, खाँसी[F]का।

**tussle** ट'सॅल् n. & v.t. संघर्ष (करना), खींच-तान[F] (करना), कशाकशी[F] (करना), कशमकश[F] (करना), लड़ाई[F] (करना), मुकाबला (करना), हाथापायी[F], झगड़ा, मार-पीट[F] (करना)।

**tussock** ट'सॅक् n. तृणगुच्छ, घास[F]का जमाव; केश-गुच्छ, बालोंकी लट[F]; (~ *moth* भी) एक रोएँदार पतिंगा।

**tussocky** -कि a. गुच्छेदार, लटवाला।

**tussore** ट'सोऑर् n. = TUSSER.

**tut**[1], **tut-tut** टट्', टट्'-टट् n. धत्, धत्-धत्, 'हट'का शब्द या इसका प्रयोग; v.i. धत् या हट करना; intr. हट, धत्!

**tut**[2] n. (खनिकर्म) काम, नौकरी[F], मजदूरी[F]।

**tutelage** ट्यू'टिलिज् n. अभिरक्षण, परिरक्षण, (का०) संरक्षण; अभिभावकता[F], निगरानी[F]; बाल्यावस्था[F], बाल्य।

**tutelar** -लॅर् a. = TUTELARY.

**tutelary**[1] -रि n. रक्षक, त्राता।

**tutelary**[2] a. अभिभावक-सम्बन्धी, रक्षी, परिरक्षक (~ *authority*)।

**tutenag** ट्यू'टिनैग् n. तुत्थ, तुत्थांजन, कच्चा जस्ता, जर्मन सिलवर।

**tutiorism** ट्यू'शिऑरिज़्म् n. (दर्श०) निरापदवाद, अधिक्षमवाद।

**tutor**[1] ट्यू'टॅर् n. गुरु, निजी शिक्षक, गृहशिक्षक, शिष्या-भिभावक, (शिक्षा०) उपशिक्षक, अनुशिक्षक, उपाध्यापक, ट्यूटर; (क़ानून) अवयस्क या नाबालिगका अभिभावक; अव-बोधक; (यंत्र०) तुण्डिका[F], टोंटी[F]।

**tutor**[2] v.t. & i. (किसीका) निजी शिक्षक होना, शिक्षा[F] देना, सिखाना, पढ़ाना; (वासनाओं[F]पर) संयम रखना; (दूसरेपर) नियन्त्रण रखना, काबूमें रखना; ट्यूटरके रूपमें जीविका[F] चलाना।

**tutorage** -रिज् n. शिक्षा, गृहशिक्षण, शिष्याभिभाव-कता[F]; अभिभावकता[F], संरक्षकता[F]।

**tutoress** -रिस् n. शिक्षिका[F], अध्यापिका[F], शिष्या-भिभाविका[F]।

**tutorial** -टॉ'रिअल् १. a. गृहशिक्षकीय, शिष्याभिभाव-कीय; संशिक्षकीय, उपशैक्षणिक, (~ *test*), अवबोधकीय (~ *group*); २. n. शिक्षणकाल, शिक्षण-समय, पढ़ाई[F]-का घण्टा; लिखाई-पढ़ाई[F]; शिक्षण-वर्ग।

**tutoring** -'टॅरिंग् n. शिक्षण, सिखलाई[F], पट्टी[F] पढ़ाना (~ *a man to give false evidence*)।

**tutorship** -टॅ-शिप् n. आचार्यत्व, गृहशिक्षकत्व, शिष्या-भिभावक-पद।

**tutress** -ट्रिस् n. = TUTORESS.

**tu tte quanti** (It.) इत्यादि।

**tutti-frutti** टु'टी-फ्रुटी n. अनेक फलवाली मिठाई[F] या आइसक्रीम।

**tutty** ट'टि n. तूतिया[F]।

**tutwork** टट्'वर्क् n. अमानी काम, फुटकर मजदूरी[F]।

**tu-whit** n., **tu-whoo** टु-ह्विट्, टु-हू n. & v.i. उल्लूकी बोली[F] (बोलना)।

**tuxedo** ⊙ टक्सी'डो n. (pl. -(e) s) दिनके भोजनके समय पहनी जानेवाली जैकेट[F]।

**tuyere** ट्वीयेऑर्, ट्येऑर्, ट्वीऑर् n. (रसा०) तुण्डिका[F], थूथन; वायुक्षिप, (रेल०) हवा-टोंटी[F], टोंटी[F], T.।

**TV** Television.

**T.V.A.** Tennessee Valley Authority.

**T.V.A.S.** Touring Veterinary Assistant Surgeon.

**T.W.A.** Trans-World Airlines.

**T.W.D.** Tribal Welfare Department.

**twaddell** ट्वॉ'डॅल् n. सान्द्रद्रवमापी।

**twaddle** ट्वॉ'डॅल् १. n. निरर्थक बात[F], गपशप, बक-वाद[F]; २. v.t. बकवास[F] करना, बकना, गप[F] लड़ाना।

**twaddler** -लॅर् n. वाचाल, निरर्थक बातें[F] करनेवाला बक्की, झक्की, बकवादी।

**twaddly** -लि a. नीरस, निरर्थक, बेमजा।

**twain** ट्वेन्' १. n. युग्म, जोड़ा, दो व्यक्ति, दो वस्तुएँ[F]; २. a. दो, द्विधा, जुड़वाँ।

**twang**[1] ट्वैङ्ग' n. क्वणन, ज्याघोष; टंकार[F], तारकी झंकार[F], टनक[F]; गिनगिनाना, गिनगिनाहट[F]।

**twang²** v.i. & t. (सितार आदि) झंकारना, टुनटुनाना, ठनकना, झनकना, बजाना (*~ed his fiddle*); अनाड़ीपनसे बजाना; नकनकाना, गिनगिनाना, भिनभिनाना।

**twangle** ट्वैन्'गॅल् v. i. & t. अनाड़ीपनसे बजाना, टुनटुनाना।

**twank** ट्वैन्क्' n. = TWANG (का विकृत रूप)।

**twankay** ट्वैन्'के n. ट्वांके (हरी चीनी चाय^F)।

**'twas** 'ट्वॅज़्, ट्वॉज़् *it was* का संक्षिप्त रूप।

**twattle** ट्वॉ'टॅल् v. i. टरटर करना, टरटराना।

**tweak¹** ट्वीक्' n. झटका, चुटकी^F, चिहुँटी^F; (ला०) परेशानी^F।

**tweak²** v.t. चुटकी^F काटना, नोंचना, खसोटना, खींचना, झटकना, मरोड़ना, ऐंठना।

**tweaker** ट्वी'कॅर् n. (ग्रा०, पत्थर आदि फेंकनेका प्राचीन साधन) गुलेल आदि।

**tweed** ट्वीड्' n. एक प्रकारकी दोसूती; ऊनी या सूती कपड़ा, खेसकी बुनावट^Fका कपड़ा, ट्वीड।

**tweedle** ट्वी'डॅल n. झनकार^F, टनकार^F, ठनक^F।

**tweedledum & tweedledee** ट्वी'डॅल्-डॅम्, ट्वी'डॅल'डी n. जैसे नागनाथ वैसे साँपनाथ; ऐसी वस्तुएँ^F जिनमें नाममात्रका अन्तर है।

**'tween** 'ट्वीन् adv. & prep. मध्य, बीचोबीच, के बीचमें, के दरमियान (*~ decks*)।

**tweeny** ट्वी'नि n. (बोल०) सहसेवक, सहकारी टहलुआ।

**tweer** ट्वीअॅर्' n. TUYERE.

**tweet¹** ट्वीट्' n. चूँ-चूँ^F, चहचहाहट^F।

**tweet²** v.t. चहचहाना, चूँ-चूँ^F करना।

**tweezer¹** ट्वी'ज़ॅर् n. (*pair af ~* भी) संदंश, चिमटी^F, मोचनी^F।

**tweezer²** v.t. (चिमटी^Fसे) बाल नोचना, काँटा निकालना।

**twelfth** ट्वे ल्फ्थ्' a. & n. द्वादश (अंश), बारहवाँ (भाग); the ~ अगस्तकी बारह; T~-day क्रिसमिससे १२वाँ दिन।

**twelfthly** –'लि adv. बारहवें।

**twelve** –ल्व्' a. & n. द्वादश, बारह; ~months एक वर्ष।

**twentieth** ट्वे'न्'टिॲथ् a. विंश, विंशतितम, बीसवाँ।

**twenty** –टि a. & n. विंशति, बीस, कोड़ी; ~ one इक्कीस, बालिग; ~ two बाईस; ~ three तेईस; ~ four चौबीस, दो दर्जन; ~ five पच्चीस; ~ six छब्बीस; ~ seven सत्ताईस; ~ eight अट्ठाईस; ~ nine उनतीस, तासका एक खेल; ~ penny एक एक शिलिंग (का)।

**twentyfold** फ़ोल्ड् a. & adv. बीस गुना, बीस तहों^Fका; बीस गुने करके।

**twentyish** –इश् a. (बोल०) लगभग बीस।

**'twere** 'ट्वॅर् *it were* का संक्षिप्त रूप।

**twerp** ट्वर्प् n. अशिष्ट व्यक्ति, असभ्य व्यक्ति, घृण्य व्यक्ति, गँवार आदमी, बेवकूफ़ आदमी।

**twi-** द्वि- (*~ bill, ~blade, ~ folded, ~ forked, ~formed*)।

**twice** ट्वाइस्' adv. द्विः, दुबारा, दूने रूपमें, दो बार *~ 3 is 6, told him ~*); ~ as great द्विगुण, दुगुना।

**twicer** –'सॅर् n. दुहरा काम करनेवाला कम्पोजीटर।

**twiddle¹** ट्वि'डॅल् n. थोड़ा-सा घुमाव या चक्कर, ऐंठन^F, मरोड़^F।

**twiddle²** v.t. & i. सहज रूपसे घुमाना, यों ही फिराना; ~ one's *thumbs* बेकार हो जाना।

**twig¹** ट्विग्' n. प्रशाखा^F, शाखिका^F, उपशाखा^F, पल्लव, कोंपल^F, (कृषि०, वन०) टहनी^F, (*~ blight*), डाली^F, साँटी^F; (श० र० शा०) लघु धमनी^F; (विद्यु०) अनुमानकरण दण्ड; (धातु^F आदिका पता लगानेकी) जादूकी लकड़ी^F।

**twig²** v. t. (बोल०, किसी व्यक्तिको) समझना; (शब्दों या योजना^Fका) अर्थ समझना; (इन्द्रियों^F द्वारा) पर्यवेक्षण करना, अनुभव करना, देखना; छड़ी^Fसे पीटना।

**twigged** –'ड् a. शाखिका-, शाखायुक्त, टहनीवाला।

**twiggen** –'गॅन् a. शाखिका-रचित, उपशाखा-निर्मित, पल्लव-निर्मित, टहनी^Fका बना हुआ।

**twiggy** –गि a. शाखिकायुक्त, क्षुद्रशाखायुक्त, क्षुद्र-पल्लवमय, छोटी शाखावाला।

**twigless** –ग्'लिस् a. शाखिकाहीन, पल्लवहीन।

**twilight¹** ट्वाइ'लाइट् n. द्वाभा^F (*~ arch*); सन्धि-आलोक, सान्ध्य आलोक, सान्ध्य प्रकाश, सन्धिप्रकाश (*~ region*); सन्ध्यालोक, गोधूलि-वेलाका प्रकाश, सान्ध्य (*~ vision*), गोधूली^F, साँझ^F, शाम^Fका झुटपुटा; धूमिल या धुँधला प्रकाश, हल्की रोशनी^F, (ला०) अपूर्ण ज्ञान या बोधकी अवस्था^F; ~ sleep (चि०) प्रसवीनिद्रा^F; (शिक्षा०) सान्ध्यनिन्द्रा^F; ~ state सान्ध्य स्थिति^F; ~ zone अल्पप्रकाशी कटिबन्ध।

**twilight²** v. t. धूमिल प्रकाशसे प्रकाशित करना, मद्धिम रोशनी^F करना।

**twill¹** ट्विल्' n. विकरणी^F, दुसूतीकी बुनाई^Fका कपड़ा, टूल।

**'twill²** ट्विल् *it will* का संक्षिप्त रूप।

**twin¹** ट्विन्' n. युगल, (रसा०) यमल, यमलांश, (पशुपालन, जीव०) यमज, जुड़वाँ भाग; जुड़वाँ बच्चोंमेंसे एक; (मनो०) द्वयंडज; (पूर्णरूपेण मिलता-जुलता) प्रतिरूप, प्रतिमूर्ति^F; द्विमुखी (*~ sewer*); ~-engined दो इंजनवाला।

**twin²** v.t. & i. जुड़ जाना, जुड़वाँ बनाना, जोड़ा होना, जोड़ देना।

**twin³** a. युग्म, (पशुपालन) यमज, युगल, युगलित, यमल, (*~ control*), जुड़वाँ; (वन०) जोड़ोंमें उगनेवाला;

~-balled, ~-begot, ~-blossomed, ~-born, ~ brothers, ~ cable, ~ children,

~ crystal, ~ engined, ~-forked, ~-headed, ~-hued, ~-leaved, ~-named, ~-peaked, ~ screw, ~ sisters, ~-spiked, ~-spired, ~-striped, ~-towered, ~-wheeled.

**twine**[1] ट्वाइन्' n. रज्जु^F, रस्सी^F, डोरी^F; वल, पेच, भाँज^F, ऐंठन^F, मरोड़ी^F; सूत्र, संग्रन्थि^F; (कृषि०, परि०) जूना, T.।

**twine**[2] v.t. & i. वलित करना या होना, बटना, भाँजना, बल देना, ऐंठना; गूँथना, गुथना, हार बनाना; परिवेष्टित करना या होना, घेरना, घिरना, लपेटना; (साँप इत्यादिका) लिपटना, कुण्डली बनाना।

**twiner** –नॅर् n. वलयिता, बटनेवाला, भाँजनेवाला; लता^F, बेल^F; (वन०) बल्ली^F, T.।

**twinge**[1] ट्विन्ज्' n. शूल, तीव्र पीड़ा^F, वेदना^F, व्यथा^F, कसक^F, चुटकी^F, ऐंठन^F, चुभन^F, टीस^F (*a ~ of conscience, toothache*)।

**twinge**[2] v. t. शूलना, पीड़ा^F करना, चुभाना, टीसना, पीड़ा^F उत्पन्न करना, दर्द पैदा करना; मलना, मरोड़ना, ऐंठना, खींचना।

**twining** ट्वाइ'निंग् n. युगलन; वेष्टन; वलयन, वलन, उद्वेष्टन, बटना, भाँजना, लपेटना।

**twink**[1] ट्विन्क्' n. क्षण, निमिष, पल, पलकमात्र।

**twink**[2] v. i. पलक^F मारना, झपकना, टिमटिमाना; जगमगाना।

**twinkle**[1] ट्विन्'कॅल् n. निमेष, झपकी^F, आँखों^Fकी चमक^F, हँसी^Fकी झलक^F (*humorous, mischievous, ~*); द्रुत गति^F, त्वरित क्रिया^F; प्रभा^F, चमक^F, झलक^F, जगमगाहट^F, झिलमिलाहट^F।

**twinkle**[2] v. i. & t. टिमटिमाना, झिलमिलाना, जगमगाना, चमकना; (पलकोंका) झपकना; (नाचमें पैरोंका) जल्दी-जल्दी आगे-पीछे होना; (आँखें)^F मटकाना, चलाना, पलक^F मारना; (आँखोंका हँसी-खुशी^Fमें) चमक^F उठना।

**twinkle**[3] a. (मौ०) झिलमिल।

**twinkler** –क्लॅर् n. झिलमिलानेवाला; टिमटिमानेवाला, आँखें^F चलानेवाला, पलक^F मारनेवाला।

**twinkling** –क्लिंग् n. निमिष, पलकमात्र, पलभर (*in the ~ of an eye*)।

**twinling** ट्विन्'लिंग् n. यमलांश, जुड़वाँ पदार्थ या बच्चा।

**twinned** –न्ड्' a. युग्मित, यमल पैदा हुआ, जुड़वाँ।

**twinning** –'निंग् n. युग्मन, यमल-मणिभ-निर्माण, जुड़वाँ रवोंकी बनावट^F।

**twinship** –न्'शिप् n. यमलता^F, यमजता^F, जुड़वाँपन।

**twinter** ट्विन्'टॅर् n. द्विवर्षीय पशु, द्विशरत्पशु।

**twire** –ट्वाअॅर्' n. कुदृष्टि^F, आँख^F मारना।

**twirl**[1] ट्वॅर्ल्' n. द्रुत आवर्तन, त्वरित परिवृत्ति^F, चक्कर, तीव्र या मन्द चक्रगति^F, लिखावट^Fकी घुमावदार रेखा^F या घुमाव।

**twirl**[2] v. t. & i. घूर्णित करना, घुमाना, फिराना, घूमना, फिरना, चक्कर देना या खाना।

**twist**[1]* ट्विस्ट्' n. रस्सी^F, रस्सा, धागा; लच्छी^F, बटा हुआ मजबूत रेशमी धागा; गुझिया^F, लम्बी ऐंठनदार रोटी^F; तम्बाकू^Fका लम्बा पिण्डा; कागजका मोड़दार पुड़ा; चुटकी^F; मोटन, व्यावर्तन, वलन, (यन्त्र०, ग०, भौ०) मरोड़^F*, ऐंठन^F, भाँज^F, पेच (*full of turns & ~s*); प्रवृत्ति^F, रुझान; (किसी धुरेकी) घूर्णन सहित अग्रगति^F; आँट^F, मरोड़दार तनाव; मदिरा^F, मिश्रित पेय; (बोल०) क्षुधा^F, भूख^F (*has a tremendous ~*); ~ drill (रेल०) पेचदार बरमा।

**twist**[2] v. t. & i. बटकर रस्सी^F बनाना; न्युद्वेष्टन करना, गूँथना; कुन्तलाकार बनाना, सर्पिल रूप देना, बलदार बनाना, वल देना; घेरना, मोड़ना, मुड़ना; सर्पिल रूप ग्रहण करना, सर्पिल रूपमें उगना; घुमाना, बटना, भाँजना, ऐंठना, मरोड़ना, चक्कर देना; (फूलोंको) गूँथना, हार बनाना; (भीड़^Fमें) रास्ता निकालना; अर्थ विकृत करना, तोड़ना-मरोड़ना (*wants to ~ my words into an admission of error*); रूप बदलना, गढ़ना, बनाना; ~ *off* मरोड़कर टुकड़ा तोड़ लेना; ~ one's *arm* हाथ मरोड़ना, कलाई^F मरोड़ देना; ~ *up* सर्पिल बनाना, बटना, वल देना।

**twistable** –'टॅबॅल् a. न्युद्वेष्टनीय; मरोड़ने योग्य, ऐंठने योग्य, गूँथने लायक।

**twisted** –टिड् a. उद्वेष्टित, (वन०) व्यावृत, मोटित, बटा हुआ;
~ curves, ~ fibres, ~ shovel, ~ yarn.

**twister** –टॅर् n. मरोड़नेवाला, ऐंठनेवाला, बटैया, बटनेवाला; चक्कर खानेवाली गेंद^F; इस्पात^Fकी धरन^F, गाटर; नितम्ब, आसन, (जंघा^Fका ऊपरी भाग) चूतड़।

**twisting** –टिंग् n. मोटन, उद्वेष्टन, मरोड़न, मरोड़ना, मरोड़^F खाना, मरोड़^F देना; (अर्थ०) फुसलाना, तोड़ना।

**twit**[1] ट्विट्' n. भर्त्सना^F, तिरस्कार; व्यंग्य, ताना, चुटकी^F।

**twit**[2] v. t. भर्त्सना^F करना, तिरस्कार करना, व्यंग्य करना, ताना मारना, डाँटना, डपटना, फटकारना।

**twitch**[1] ट्विच्' n. (आकस्मिक) स्वतः संकुचन, ऐंठन^F, मरोड़^F, खिंचाव; संचलन, फड़कन^F; आक्षेप, झटका, सहसाकर्ष, आकस्मिक तनाव; (शिक्षा०) स्फुरण (~ *contraction*), स्पन्दन, फड़क^F; (घोड़ेको आपरेशनके समय शान्त रखनेका) प्रग्रह, पट्टी^F, पगहा।

**twitch**[2] v. t. & i. सहसाकृष्ट करना, खसोटना, झटकना, झटका मारना, छीन लेना, झपटना; ध्यान दिलाना।

**twitch**[3] n. तुरत घास^F।

**twitchel** ⊙ ट्वि'चॅल् n. पाश, फन्दा।

**twitching** ट्वि'चिंग् n. स्फुरण; धक्केसे खींचना।

**twitten** ⊙ ट्वि'टॅन् n. वीथी^F, वीथिका^F, गली^F।

**twitter**[1] ट्वि'टॅर् n. TWIT[2] के क्रियागत अर्थोंमें; प्रजल्प, चहचहाहट^F, चहकना; उत्तेजनावस्था^F, फड़क^F, भड़क^F।

**twitter**[2] v. i. & t. चहचहाना, चहकना, चीं-चींF करना, किचिर-मिचिरF करना; फड़कना, भड़कना; धीमी आवाजFसे बोलना।

**twitteration** –रे'शॅन् n. (बोल०) = TWITTER[1].

**'twixt** 'ट्विक्स्ट्' prep. = BETWIXT.

**T.W.O.** Tribal Welfare Office.

**two** टू' a. & n. द्वि-, दो; ~ and a half ढाई, अढ़ाई; ~-aspect द्विधा (*~-aspect theory*); ~-handled दुहत्था, दो मूँठोंFका, दो दस्तोंका; ~ or three कुछ; ~penny n. २ पेंस; एक प्रकारकी बियर शराबF, a. सस्ता, घटिया, निकम्मा, बेकार; ~-ply द्विस्तर, दोतही, दोतारा; ~-tongued धूर्त्त, मक्कार; ~-way द्विक्, द्विपथवर्ती; *it takes ~ to make a quarrel* एक हाथसे तालीF नहीं बजती; *put ~ and ~ together* स्पष्ट अर्थ लेना; *~ and ~ make four* दो और दो चार, वही तीन कोड़ी वही साठ; *~ can play at that game* (धमकीF देते समय) यह हमको भी आता है, अच्छा हम भी देखेंगे; थोड़े-से; *~ of the trade seldom agree* एक म्यानFमें दो तलवारेंF नहीं रह सकतीं; *tuck in your ~ penny* (ग्रा०; उछल मेंढक खेलमें) सिरको कन्धेसे मिला लो;
~-bedroom, ~-branched, ~-celled, ~-dimensional, ~-edged, ~-faced, ~-headed, ~-hooked, ~-horned, ~-humped, ~-lipped, ~-mouthed, ~-ranked, ~-storeyed, ~stroke, ~ toed, ~-toothed.

**twofold** –'फ़ोल्ड् १. a. द्विगुणित, दोहरा, दुगुना, दूना (*~ yarn*) २. adv. दुहरे रूपमें।

**twoness** –'निॅस् n. द्वित्व, दो होना।

**twosome** –'सॅम् a. & n. दो व्यक्तियोंका (खेल या नाच)।

**'twould** (३) ट्वुड *it would* का संकुचित रूप।

**T.W.S.** Tribal Welfare Scheme.

**twy-**, TWI- का रूपान्तर।

**twyer** ट्वाइ'ॲर् n. = TUYERE.

**T.X.R.** Train Examiner.

**Ty.** Typist.

**-ty**[1], **-ity**, **-ety** भाववाचक संज्ञाएँF बनानेमें (*priority, seniority, majority, dignity, superiority; plenty, bounty, fealty, loyalty, poverty*)।

**-ty**[2] -दशक, दहाई (*twen ~, thir~, nine ~*)।

**T.Y.C.** Textile and Yarn Controller.

**tycoon** टाइकून' n. जापानके राजाकी उपाधिF (१८५४-६८)।

**tyg** –टिग् n. (प्रा० दो हत्थेवाला) चषक, प्याला, टिग।

**tying** टाइ'इंग दे० TIE[2].

**tyke; ti-** टाइक्,-टाइ- n. लँडी कुत्ता; नीच व्यक्ति, कमीना आदमी।

**tylopod** टाइ'लॅपॉड a. & n. गद्दीदार पैरवाला (पशु, जैसे ऊँट)।

**tylosis** टाइलो'सिस् n. (निदान०) किण्व, किण्वामय, किण्वताF, किण्व-चर्मताF; (श० र० शा०) अक्षिवर्मशोथ; (वन०) T.।

**tymantitis** ⊙ टिमॅन्टाइ'टिस् n. आध्मान, (कृषि०) अफारा, अफरा।

**tymp** टिम्प्' n. आष्ट्र-विवर, आष्ट्रमुख, भाड़का मुँह, भट्ठीFका मुँह।

**tympan** टिम्'पॅन् n. (pl. *-a*) कर्णपटह।

**tympanal** –नॅल् a. पटहास्थि-सदृश; पटहकलावत् झिल्लीF-के पर्दे-सा; (श० र० शा०) कर्णपटहीय, मध्यकर्णगुहीय, कर्णपटह-सम्बन्धी।

**tympanic** –पै'निक् a. मध्यकर्णीय, मध्यकर्ण-विषयक, पटह-सम्बन्धी, कर्णपटह-सम्बन्धी; ~ membrane कर्णपट, कर्णपटह, (जीव०) कर्णपटह झिल्लीF, कानका परदा; T.; ~ ring कर्णपटह-वलय;
~ antrum, ~ cavity, ~ lip, ~nerve, ~ organ, ~ plexus, ~ sulcus.

**tympanism** ⊙ टिम्'पॅनिज़्म् n. (चि०) आध्मान, आनाह।

**tympanites** टिम्पॅनाइ'टीज़ n. (चि०) आध्मान, अनाह, अफारा, वायुसे पेटका फूलना।

**tympanitis** टिम्पॅनाइ'टिस् n. (चि०) मध्यकर्णगुहा शोथ, कर्णपटहप्रदाह, कानके ढोलका शोफ या सूजनसहित जलनF; (श० र० शा०, कृषि) अफ़ारा, अफ़रा।

**tympanum** टिम्'पॅनम् n. (pl. *-na*) (श० र० शा०) (चि०) मध्यकर्ण, मध्यकर्णगुहा; पटह, (चि०, जीव०) कर्णपट, कर्णपटह, कानका पर्दा; (बतखोंFकी) श्वासनलीF-का सुडौल सिरा; (स्था०) सिपल; (स्था०) द्वारकी ऊपरी चौखटF और महराबFके बीचका स्थान, किवाड़का दिला; एक प्रकारकी पाँव-चक्कीF।

**tympany** ⊙ –नि n. (चि०) आध्मान; आध्मानध्वनिF।

**typ., typo.** typographer, typography.

**typal** टाइ'पॅल् a. प्ररूपवत्, नमूनेका।

**type**[1] –प्' n. (वाणि०) निदर्शन; आदर्श, प्रतिरूप, प्ररूप, (कृषि०) रूप, प्रतीक, उदाहरण, मिसाल; उदाहरण-स्वरूप व्यक्ति, वस्तुF या घटनाF; (चि०, प्रा० भूगोल) उपलक्षक, नमूना (*the treatment he received is but a ~ of what patriots must expect*); (रसा०) जातिF; (रसा०, प्रा० भूगोल) प्रकार, भाँति, वर्ग (*I dislike men of that ~*); (प्राणिवि०) संरचनाF, रचनाF, ढाँचा; (पशु अथवा वनस्पतिF आदिकी) विजातिF, श्रेणीF, वर्ग, नस्लF; किसी समुदायका प्रतिनिध प्राणी; (रसा०) यौगिक प्ररूप; आदर्श धारणाF, नमूनेकी कलाकृतिF; (पदक या सिक्केके दोनों ओरका) ठप्पा, छापा मुद्र, मुद्रणाक्षर, टाइप (*wooden ~s are now used only for posters*); मुद्राक्षर-समुदाय, मुद्रणाक्षर-मालाF; चिह्न, लक्षण, निशान; ~-founder टाइप ढालनेवाला; ~ foundry टाइपकी ढलाईF या ढलाईFका कारखाना;

~-metal (रसा०) मुद्रण धातु^F, मुद्रधातु^F, टाइप-धातु^F; ~script मुद्रलिपि^F, मुद्रलेख; (वाणि०) टाइप-प्रति; ~-setter कम्पोजीटर; टाइप जमानेका यन्त्र; ~-setting मुद्रस्थापन, टाइप-व्यवस्था^F; ~-write टंकित या टाइप की हुई प्रति^F; ~-writer टंकणयन्त्र, टंकनी^F, लिपियन्त्र, टंकलिख, मुद्रलिख, टाइप-राइटर, टाइप-मशीन^F; (अब क्वचित्) टंकणलेखक, टंकलिपिक, टाइपिस्ट; ~ writing टंकन, टंकलेखन, टाइप करना, टाइपकारी^F;

~ bar, ~ basket, ~-body, ~ box, ~ case, ~ caster, ~casting, ~casting mechanic, ~casting operator, ~-cutter, ~ design, ~ face, ~-flimsies, ~fossil, ~ genus, ~-high, ~-holder, ~ inkman, ~ metal, ~ method, ~ organization, ~ printer, ~ sample, ~ species, ~ specimen, ~store branch, ~ storekeeper, ~ supplier, ~ tree, ~ written.

**type²** v.t. प्ररूप होना, प्रतीक होना, उस प्रकारका होना, नमूना बनना; टंकित करना, टाइप करना; चिह्नित करना; (चि०) वर्गनिर्धारण करना (रक्तका)।

**typed** –ड् a. टंक-लिखित, टंकित, मुद्रलिखित (*type-written* भी)।

**typhlitis** टिफ्लाइ'टिस् n. (चि०) अन्धान्त्र-शोथ; उण्डुक-शोथ।

**typhlology** ⊙टाइफ्लॉ'लॅजि n. अन्धत्वविज्ञान, अन्धत्वशास्त्र।

**typhogenic** ⊙टाइफॅजे'निक् a. (चि०) तन्द्राभ-ज्वर-जनक, तन्द्रिकज्वरजनक, पृषज्ज्वर-जनक, आन्त्रज्वरोत्पादक, टाइफाइड सन्निपात ज्वर पैदा करनेवाला, मोतीझराका बुखार लानेवाला।

**typhoid** –'फाॅइड् n. (~ *fever* भी) (चि०) तन्द्राभ-ज्वर, आन्त्रज्वर, पृषज्ज्वर, सन्निपात ज्वर, मोतीझरा, (चि०) टाइफायड (~ *pneumonia*); २. a. तन्द्रासम, तन्द्राभ (~ *state*)।

**typhoidal** –'डॅल् a. आन्त्रज्वरसम, तन्द्राभज्वरसम, आन्त्रज्वरीय, पृषज्ज्वर-विषयक, सन्निपात-ज्वर-सम्बन्धी, टाइफायडके स्वरूपका।

**typhomania** –फॅमे'निअॅ n. आन्त्र-ज्वरोन्माद, टाइफायडकी बहक^F, तन्द्राभ स्थितिका लक्षण।

**typhonic** टाइफॉ'निक् a. तूफानी, टाइफूनसे सम्बन्धित।

**typhoon** टाइफून्' n. (प्रशान्तसागरीय) घूर्णवात, प्रचण्ड झंझा, चण्डवात, प्रचण्ड तूफान, बवण्डर, तूफान, टाइफून।

**typhous** टाइ'फॅस् a. तन्द्रिकज्वरसम; तन्द्रिकज्वर-सम्बन्धी; सन्निपात-ज्वर-सम्बन्धी; सन्निपात-रोग-ग्रस्त।

**typhus** –'फॅस् n. पृषज्ज्वर, मोहज्वर; सन्निपात ज्वर, (चि०) तन्द्रिक ज्वर, टाइफस ज्वर, टाइफस बुखार (*malignant, simple,* ~)।

**typic** टि'पिक् a. (वन०) प्रारूपिक, प्रतिरूपक, प्रतिरूपात्मक, सार्वलक्षणिक, प्रतिरूपी (~ *average*); आदर्श-स्वरूप, प्रतिनिधि, प्रतीकात्मक, (रसा०) प्रकारात्मक, मिसाली, नमूनेका।

**typical** –कॅल् a. = TYPIC; सार्वलाक्षणिक; प्रकारात्मक; विशिष्ट, विशेष, विशेषता-सूचक; (प्रा० भूगोल) उपलक्षक; आदर्शभूत; ठेठ; (चि०) प्रतिरूपक, प्रतिरूपी, यथारूप; प्रारूपिक, T.;

~ average, ~ beauty, ~ compounds, ~ flower, ~ form, ~ genus, ~ market, ~ phraseology, ~ rock, ~ soil, ~ structure, ~ value, ~ vertebra.

**typicality** –कै'लिटि n. = TYPICALNESS.

**typicalness** –'पिकॅल्-निॅस् n. प्रतिरूपता^F, प्रारूपिकता^F, प्रतिरूपात्मकता^F, प्रतीकात्मकता^F; विशिष्टता^F, विशेषता^F, आदर्शवत्ता^F।

**typification** –पिफ़िके'शॅन् n. प्ररूपण, प्ररूप-प्रदर्शन, पूर्वसूचन, पूर्वभासीकरण, आदर्श स्थापन; प्रतिनिधित्व, रूप-ग्रहण।

**typifier** –'पिफ़ाइअॅर् n. प्ररूपक, प्ररूप-प्रदर्शक, पूर्व-सूचक; प्ररूपणकर्त्ता, प्रतीप, प्रतिनिधि।

**typify** –इ v.t. प्ररूपित करना, आदर्श होना, उदाहरण-स्वरूप होना, प्रतिनिधित्व करना; पूर्वाभास देना, पूर्व-लक्षण प्रकट करना; किसी वस्तु^Fकी विशेषताएँ^F रखना; विशेषताओं^Fको मूर्त रूप देना।

**typing** टाइ'पिंग् n. मुद्रलेखन, टंकण, टाइप करना (~ *section*); (शिक्षा०) प्रकारण, प्रकार-निरूपण (*hereditary* ~); ~ of blood (चि०) रक्तवर्ग-निर्धारण।

**typist** –पिस्ट् n. टंकक, मुद्रलेखक, टीपक, टाइपकर्त्ता, टाइपिस्ट, टाइप बाबू।

**typo-** मुद्रण- (~*graph*, ~*lite*, ~*logy*, ~*logical*, ~*nym*, ~*nymic*)।

**typo, typographer** टाइ'पो, टाइपॉ'ग्रॅफॅर् n. मुद्र-लेखक, मुद्रटंकक।

**typographic, -al** –पॅग्रै'फिक्, -अल् aa. मुद्रण-कला-विषयक; मुद्रण-रूप-सम्बन्धी, छापेका, मुद्र- (~ *mistake*)।

**typography** –पॉ'ग्रॅफि n. मुद्रांकन, मुद्रण-कला^F; मुद्रण-रूप, मुद्रित सामग्री^Fका सौष्ठव या बाह्य रूप, मुद्रण सौन्दर्य।

**typology** –'लॅजि n. (शिक्षा०, इति०) प्रकार-विद्या^F, प्रकार-विज्ञान, जातिविज्ञान।

**typonym** टाइ'पॅनिम् n. जातिनाम।

**tyrannic, -al** टाइ(टि)रै'निक्, -अॅल् aa. क्रूर, उत्पीड़क, नृशंस, अत्याचारी, जालिम; निरंकुश, स्वेच्छाचारी, तानाशाह।

**tyrannicalness** –निॅस n. क्रूरता^F, उत्पीड़न, नृशंसता^F, अत्याचारिता^F, अत्याचार; निरंकुशता^F, तानाशाही^F।

**tyrannicidal** टाइ(टि)रैनिसाइ'डॅल् a. निरंकुशता-घातक; क्रूर शासकके लिए घातक; नृशंस शासकके वधसे

सम्बन्धित ।

**tyrannicide** –'निसाइड् n. (दर्श०) अत्याचारि-हन्ता, आततायि हन्ता, क्रूर-शासक-घाती; नृशंस-शासकहत्या^F; (दर्श०) अत्याचारि-वध, आततायि-वध ।

**tyrannize** टि'रॅनाइज़् v. i. & t. अत्याचार करना, क्रूरता^F बरतना, जुल्म करना; (अब क्व०) नृशंस शासन करना, निरंकुश शासन करना ।

**tyrannous** टि'रॅनॅस् a. अत्याचारी, क्रूर, निर्दय, नृशंस, उत्पीड़क; निरंकुश, स्वेच्छाचारी, प्रजापीड़क ।

**tyrannousness** –निॅस् n. क्रूरता^F, नृशंसता^F, उत्पीड़कता^F, अत्याचारिता^F, जुलुम; निरंकुशता^F, स्वेच्छाचारिता^F, प्रजापीड़कता^F ।

**tyranny** टि'रॅनि n. (दर्श०) अत्याचार, क्रूरता^F, नृशंसता^F, उत्पीड़कता^F, जुलुम; अत्याचारी शासन, निरंकुश शासन, निष्ठुर शासन, निरंकुशता^F, स्वेच्छाचारिता^F, (दर्श०) प्रजापीड़न, तानाशाही^F; निरंकुश शासनका युग ।

**tyrant** टाइॲ'रॅन्ट् n. क्रूर शासक, अत्याचारी शासक, प्रजापीड़क राजा; निरंकुश शासक, अधिनायक, तानाशाह ।

**tyre**[1] टाइॲर्' n. जमा हुआ दूध और मक्खन ।

**tyre**[2] n. दे० TIRE[2]; टायर;
~bay, ~ check, ~ lever, ~ pressure, ~ pump.

**tyriasis** टिराइ'ॲसिस् n. = ELEPHANTIASIS. (चि०) खल्वाटता^F, गंजापन ।

**tyro** टाइॲ'रो n. नवच्छात्र, नवशिष्य, नौसिखिया ।

**tyronic** –रॉ'निक् a. नवशिष्य-सम्बन्धी ।

**tyrotoxin** ⊙ टिरॅटॉक्'सिन n. (चि०) दूध-विष; दधि-क्षारेय, दधिविष ।

**Tzar** –ज़ार् n. दे० CZAR.

**tzetze** सेॅट्'सि n. दे० TSETSE.

**Tzigane**[1] टिसिगान्' n. हंगरीका यायावर (जिप्सी) ।

**Tzigane**[2] a. हंगरीके जिप्सियोंका या उनके संगीतका ।

# U

**U** (pl. -*s*, ~'*s*) अंग्रेजी वर्णमाला^Fका इक्कीसवाँ वर्ण यू, उ, ऊ; ~-boat जर्मन जलान्तर्गा, मग्नपोत, अधःपोत, जर्मन पनडुब्बी^F, यू-बोट; ~-bolt Uकी आकृति^Fकी चिटखनी^F या बोल्ट, यू-बोल्ट; ~-tube ऊर्ध्वबाहु नलिका^F, Uकी आकृति^Fकी नली^F, यू-ट्यूब ।

**U.** Unionist; Uranium; Universal (motion picture certificate); University.

**U.A.R.** United Arabic Republic.

**u-** अ-, न (~*topia*) ।

**uberous** यू'बॅरस् a. सफल, फलयुक्त, फलवान्, फलदार; प्रचुर, अधिक, काफी; विशाल, विस्तृत, लम्बा-चौड़ा, बड़ा ।

**uberty** ⊙ –बॅर्टि n. साफल्य, सफलता^F, फलवत्ता^F, फलदार होना; प्रचुरता^F, प्राचुर्य, आधिक्य, अधिकता^F, बहुतायत^F; विशालता^F, विस्तृति^F, विस्तार ।

**ubication** यूबिके'शॅन् n. = UBIETY.

**ubiety** –बाइ'इटि n. स्थानीयता^F, स्थान-सम्बन्ध; अवस्था^F।

**ubiquarian** यूबिक्वेॲ'रिॲन् a. = UBIQUITOUS.

**ubique** (L) adv. सर्वत्र, सब कहीं ।

**ubiquitarian** यूबिक्विटेॲ'रिॲन् n. & a. (धर्म०) यीशू मसीहकी सत्ता^Fकी सर्वव्यापकता^Fका (विश्वास करनेवाला); सर्वव्यापकतावादी ।

**ubiquitarianism** –निज़्म् n. सर्वव्यापकतावाद ।

**ubiquitary** –'क्विटॅरि a. = UBIQUITOUS.

**ubiquitism** –टिज़्म् n. = UBIQUITARIANISM.

**ubiquitous** –टॅस् a. सर्वव्यापक, सर्वव्यापी, सर्वगत, सर्वविद्यमान ।

**ubiquitously** –लि adv. सर्वत्र ।

**ubiquitousness** –निस् n. सर्वव्यापकता^F, सर्वविद्यमानता^F ।

**ubiquity** –टि n. सर्वव्यापित्व, सर्वव्यापकता^F, सर्वत्र-विद्यमानता^F (एक ही समयमें सर्वत्र अथवा कई स्थानोंपर उपस्थिति^F); ~ of the king न्यायाधीशोंके रूपमें राजाकी सर्वविद्यमानता^F ।

**ubi supra** (L) जहाँ ऊपर कह दिया गया ।

**-uble** = ABLE (*sol~*, *vol~*) ।

**U.D.** Upper Division.

**udal** यू'डॅल् १. n. जागीर^F; २. a. जागीरी ।

**udaller** –लॅर् n. जागीरदार, जमींदार ।

**U.D.C.** Urban District Council; Upper Division Clerk.

**udder** अ'डॅर् n. (चि०) ऊधस, आपीन, स्तन, (कृषि०, श० र० शा०) अयन, ऊध, दूधकोश (~*cistern*, ~ *pendulous*),पीनोध्न, पशुओं इत्यादिके स्तन-कोष, थन।

**uddered** –ड् a. (चि०) ऊध्नी, स्तनी, पीतोध्नी, थनवाली (~ *cow*) ।

**udderful** –र्-फुल् a. भरे हुए थनवाली ।

**udderless** –लिॅस a. निःस्तन, थनविहीन ।

**udometer** यूडॉ'मिॅटॅर् n. वर्षमान, वर्षामापी, वर्षामापक यन्त्र, उडोमीटर ।

**U.F.C.** United Free Church (of Scotland).

**U.G.C.** University Grants Commission.

**ugh** उह्' int. (विरक्ति^F या भय सूचक पद) उफ !, ओफ !, बाप रे !, हैं !, राम ! राम ! लाहौल वला कूवत !, तोबा-तोबा ! हाय रे !

**uglification** अग्लिफ़िके'शॅन् n. विकृतीकरण, आकृति^F बिगाड़ना, चेहरा बिगाड़ना या गन्दा करना ।

**uglify** –'लिफ़ाइ v.t. विकृत कर देना, आकृति^F बिगाड़ देना, कुरूप बनाना, गन्दा करना ।

**ugliness** –लिनिॅस् n. असुन्दरता^F; विकृति^F, विकार,

~-metal (रसा०) मुद्रण धातु^F, मुद्रधातु^F, टाइप-धातु^F; ~script मुद्रलिपि^F, मुद्रलेख; (वाणि०) टाइप-प्रति; ~-setter कम्पोजीटर; टाइप जमानेका यन्त्र; ~-setting मुद्रस्थापन, टाइप-व्यवस्था^F; ~-write टंकित या टाइप की हुई प्रति^F; ~-writer टंकणयन्त्र, टंकनी^F, लिपियन्त्र, टंकलिख, मुद्रलिख, टाइप-राइटर, टाइप-मशीन^F; (अब क्वचित्) टंकणलेखक, टंकलिपिक, टाइपिस्ट; ~ writing टंकन, टंकलेखन, टाइप करना, टाइपकारी^F;

~ bar, ~ basket, ~-body, ~ box, ~ case, ~ caster, ~casting, ~casting mechanic, ~casting operator, ~-cutter, ~ design, ~ face, ~-flimsies, ~fossil, ~ genus, ~-high, ~-holder, ~ inkman, ~ metal, ~ method, ~ organization, ~ printer, ~ sample, ~ species, ~ specimen, ~store branch, ~ storekeeper, ~ supplier, ~ tree, ~ written.

**type²** v.t. प्ररूप होना, प्रतीक होना, उस प्रकारका होना, नमूना बनना; टंकित करना, टाइप करना; चिह्नित करना; (चि०) वर्गनिर्धारण करना (रक्तका)।

**typed** –ड् a. टंक-लिखित, टंकित, मुद्रलिखित (*typewritten* भी)।

**typhlitis** टिफ्लाइ'टिस् n. (चि०) अन्धान्त्र-शोथ; उण्डुक-शोथ।

**typhlology** ⊙टाइफ्लॉ'लॅजि n. अन्धत्वविज्ञान, अन्धत्वशास्त्र।

**typhogenic** ⊙टाइफॅजे'निक् a. (चि०) तन्द्राभ-ज्वर-जनक, तन्द्रिकज्वरजनक, पृषज्ज्वर-जनक, आन्त्रज्वरोत्पादक, टाइफाइड सन्निपात ज्वर पैदा करनेवाला, मोतीझाराका बुखार लानेवाला।

**typhoid** –'फाईड् n. (~ *fever* भी) (चि०) तन्द्राभ-ज्वर, आन्त्रज्वर, पृषज्ज्वर, सन्निपात ज्वर, मोतीझरा, (चि०) टाइफायड (~ *pneumonia*); २. a. तन्द्रासम, तन्द्राभ (~ *state*)।

**typhoidal** –'डॅल् a. आन्त्रज्वरसम, तन्द्राभज्वरसम, आन्त्रज्वरीय, पृषज्ज्वर-विषयक, सन्निपात-ज्वर-सम्बन्धी, टाइफायडके स्वरूपका।

**typhomania** –फॅमे'निॲ n. आन्त्र-ज्वरोन्माद, टाइफायडकी बहक^F, तन्द्राभ स्थितिका लक्षण।

**typhonic** टाइफॉ'निक् a. तूफानी, टाइफूनसे सम्बन्धित।

**typhoon** टाइफून्' n. (प्रशान्तसागरीय) घूर्णवात, प्रचण्ड झंझा, चण्डवात, प्रचण्ड तूफान, बवण्डर, तूफान, टाइफून।

**typhous** टाइ'फॅस् a. तन्द्रिकज्वरसम; तन्द्रिकज्वर-सम्बन्धी; सन्निपात-ज्वर-सम्बन्धी; सन्निपात-रोग-ग्रस्त।

**typhus** –'फॅस् n. पृषज्ज्वर, मोहज्वर; सन्निपात ज्वर, (चि०) तन्द्रिक ज्वर, टाइफस ज्वर, टाइफस बुखार (*malignant, simple, ~*)।

**typic** टि'पिक a. (वन०) प्रारूपिक, प्रतिरूपक, प्रतिरूपात्मक, सार्वलक्षणिक, प्रतिरूपी (~ *average*); आदर्श-स्वरूप, प्रतिनिधि, प्रतीकात्मक, (रसा०) प्रकारात्मक, मिसाली, नमूनेका।

**typical** –कॅल् a. = TYPIC; सार्वलाक्षणिक; प्रकारात्मक; विशिष्ट, विशेष, विशेषता-सूचक; (प्रा० भूगोल) उपलक्षक; आदर्शभूत; ठेठ; (चि०) प्रतिरूपक, प्रतिरूपी, यथारूप; प्रारूपिक, T.;

~ average, ~ beauty, ~ compounds, ~ flower, ~ form, ~ genus, ~ market, ~ phraseology, ~ rock, ~ soil, ~ structure, ~ value, ~ vertebra.

**typicality** –कै'लिटि n. = TYPICALNESS.

**typicalness** –'पिकॅल्-निॅस् n. प्रतिरूपता^F, प्रारूपिकता^F, प्रतिरूपात्मकता^F, प्रतीकात्मकता^F; विशिष्टता^F, विशेषता^F, आदर्शवत्ता^F।

**typification** –पिफ़िके'शॅन् n. प्ररूपण, प्ररूप-प्रदर्शन, पूर्वसूचन, पूर्वभासीकरण, आदर्श स्थापन; प्रतिनिधित्व, रूप-ग्रहण।

**typifier** –'पिफ़ाइॲर् n. प्ररूपक, प्ररूप-प्रदर्शक, पूर्व-सूचक; प्ररूपणकर्त्ता, प्रतीप, प्रतिनिधि।

**typify** –इ v.t. प्ररूपित करना, आदर्श होना, उदाहरण-स्वरूप होना, प्रतिनिधित्व करना; पूर्वाभास देना, पूर्व-लक्षण प्रकट करना; किसी वस्तु^Fकी विशेषताएँ^F रखना; विशेषताओं^Fको मूर्त रूप देना।

**typing** टाइ'पिंग् n. मुद्रलेखन, टंकण, टाइप करना (~ *section*); (शिक्षा०) प्रकारण, प्रकार-निरूपण (*hereditary ~*); ~ of blood (चि०) रक्तवर्ग-निर्धारण।

**typist** –पिस्ट् n. टंकक, मुद्रलेखक, टीपक, टाइपकर्त्ता, टाइपिस्ट, टाइप बाबू।

**typo-** मुद्रण- (*~graph, ~lite, ~logy, ~logical, ~nym, ~nymic*)।

**typo, typographer** टाइ'पो, टाइपॉ'ग्रॅफॅर् n. मुद्र-लेखक, मुद्रटंकक।

**typographic, -al** –पॅग्रै'फिक्, -अल् aa. मुद्रण-कला-विषयक; मुद्रण-रूप-सम्बन्धी, छापेका, मुद्र- (~ *mistake*)।

**typography** –पॉ'ग्रॅफि n. मुद्रांकन, मुद्रण-कला^F; मुद्रण-रूप, मुद्रित सामग्री^Fका सौष्ठव या बाह्य रूप, मुद्रण सौन्दर्य।

**typology** –'लॅजि n. (शिक्षा०, इति०) प्रकार-विद्या^F, प्रकार-विज्ञान, जातिविज्ञान।

**typonym** टाइ'पॅनिम् n. जातिनाम।

**tyrannic, -al** टाइ(टि)रै'निक्, -ॲल् aa. क्रूर, उत्पीडक, नृशंस, अत्याचारी, जालिम; निरंकुश, स्वेच्छाचारी, तानाशाह।

**tyrannicalness** –निॅस n. क्रूरता^F, उत्पीड़न, नृशंसता^F, अत्याचारिता^F, अत्याचार; निरंकुशता^F, तानाशाही^F।

**tyrannicidal** टाइ(टि)रैनिसाइ'डॅल् a. निरंकुशता-घातक; क्रूर शासकके लिए घातक; नृशंस शासकके वधसे

सम्बन्धित।

**tyrannicide** –'निसाइड् n. (दर्श०) अत्याचारि-हन्ता, आततायि हन्ता, क्रूर-शासक-घाती; नृशंस-शासकहत्या^F; (दर्श०) अत्याचारि-वध, आततायि-वध।

**tyrannize** टि'रॅनाइज् v. i. & t. अत्याचार करना, क्रूरता^F बरतना, जुल्म करना; (अव क्व०) नृशंस शासन करना, निरंकुश शासन करना।

**tyrannous** टि'रॅनॅस् a. अत्याचारी, क्रूर, निर्दय, नृशंस, उत्पीड़क; निरंकुश, स्वेच्छाचारी, प्रजापीड़क।

**tyrannousness** –निॅस् n. क्रूरता^F, नृशंसता^F, उत्पीड़कता^F, अत्याचारिता^F, जुलुम; निरंकुशता^F, स्वेच्छाचारिता^F, प्रजापीड़कता^F।

**tyranny** टि'रॅनि n. (दर्श०) अत्याचार, क्रूरता^F, नृशंसता^F, उत्पीड़कता^F, जुलुम; अत्याचारी शासन, निरंकुश शासन, निष्ठुर शासन, निरंकुशता^F, स्वेच्छाचारिता^F, (दर्श०) प्रजापीड़न, तानाशाही^F; निरंकुश शासनका युग।

**tyrant** टाॲ'रॅन्ट् n. क्रूर शासक, अत्याचारी शासक, प्रजापीड़क राजा; निरंकुश शासक, अधिनायक, तानाशाह।

**tyre**[1] टाॲर्' n. जमा हुआ दूध और मक्खन।

**tyre**[2] n. दे० TIRE[2]; टायर;
~bay, ~ check, ~ lever, ~ pressure, ~ pump.

**tyriasis** टिराइ'ॲसिस् n. = ELEPHANTIASIS. (चि०) खल्वाटता^F, गंजापन।

**tyro** टाॲ'रो n. नवच्छात्र, नवशिष्य, नौसिखिया।

**tyronic** –रॉ'निक् a. नवशिष्य-सम्बन्धी।

**tyrotoxin** ⊙ टिरॅटॉक्'सिन n. (चि०) दूध-विष; दधिक्षारेय, दधिविष।

**Tzar** –ज़ार् n. दे० CZAR.

**tzetze** से'ट्'सि n. दे० TSETSE.

**Tzigane**[1] टिस्गान्' n. हंगरीका यायावर (जिप्सी)।

**Tzigane**[2] a. हंगरीके जिप्सियोंका या उनके संगीतका।

# U

**U** (pl. *-s*, *~'s*) अंग्रेजी वर्णमाला^Fका इक्कीसवाँ वर्ण यू, उ, ऊ; ~-boat जर्मन जलान्तर्गा, मग्नपोत, अधःपोत, जर्मन पनडुब्बी^F, यू-बोट; ~-bolt Uकी आकृति^Fकी चिटखनी^F या बोल्ट, यू-बोल्ट; ~-tube ऊर्ध्वबाहु नलिका^F, Uकी आकृति^Fकी नली^F, यू-ट्यूब।

**U.** Unionist; Uranium; Universal (motion picture certificate); University.

**U.A.R.** United Arabic Republic.

**u-** अ-, न (*~topia*)।

**uberous** यू'बॅरस् a. सफल, फलयुक्त, फलवान्, फलदार; प्रचुर, अधिक, काफी; विशाल, विस्तृत, लम्बा-चौड़ा, बड़ा।

**uberty** ⊙ –बॅर्टि n. साफल्य, सफलता^F, फलवत्ता^F, फलदार होना; प्रचुरता^F, प्राचुर्य, आधिक्य, अधिकता^F, बहुतायत^F; विशालता^F, विस्तृति^F, विस्तार।

**ubication** यूबिके'शॅन् n. = UBIETY.

**ubiety** –बाइ'इटि n. स्थानीयता^F, स्थान-सम्बन्ध; अवस्था^F।

**ubiquarian** यूबिक्वे'ॲरिॲन् a. = UBIQUITOUS.

**ubique** (L) adv. सर्वत्र, सब कहीं।

**ubiquitarian** यूबिक्विटे'ॲरिॲन् n. & a. (धर्म०) यीशू मसीहकी सत्ता^Fकी सर्वव्यापकता^Fका (विश्वास करनेवाला); सर्वव्यापकतावादी।

**ubiquitarianism** –निज़म् n. सर्वव्यापकतावाद।

**ubiquitary** –'क्विटॅरि a. = UBIQUITOUS.

**ubiquitism** –टिज़्म् n. = UBIQUITARIANISM.

**ubiquitous** –टॅस् a. सर्वव्यापक, सर्वव्यापी, सर्वगत, सर्वविद्यमान।

**ubiquitously** –लि adv. सर्वत्र।

**ubiquitousness** –निस् n. सर्वव्यापकता^F, सर्वविद्यमानता^F।

**ubiquity** –टि n. सर्वव्यापित्व, सर्वव्यापकता^F, सर्वत्र-विद्यमानता^F (एक ही समयमें सर्वत्र अथवा कई स्थानोंपर उपस्थिति^F); ~ of the king न्यायाधीशोंके रूपमें राजाकी सर्वविद्यमानता^F।

**ubi supra** (L) जहाँ ऊपर कह दिया गया।

**-uble** = ABLE (*sol~*, *vol~*)।

**U.D.** Upper Division.

**udal** यू'डॅल् १. n. जागीर^F; २. a. जागीरी।

**udaller** –लॅर् n. जागीरदार, जमींदार।

**U.D.C.** Urban District Council; Upper Division Clerk.

**udder** अ'डॅर् n. (चि०) ऊधस, आपीन, स्तन, (कृषि०, श० र० शा०) अयन, ऊध, दूधकोश (*~cistern*, *~ pendulous*), पीनोध्न, पशुओं इत्यादिके स्तन-कोष, थन।

**uddered** –ड् a. (चि०) ऊध्नी, स्तनी, पीतोध्नी, थनवाली (*~ cow*)।

**udderful** –र्-फुल् a. भरे हुए थनवाली।

**udderless** –लिॅस a. निःस्तन, थनविहीन।

**udometer** यूडॉ'मिटॅर् n. वर्षमान, वर्षामापी, वर्षामापक यन्त्र, उडोमीटर।

**U.F.C.** United Free Church (of Scotland).

**U.G.C.** University Grants Commission.

**ugh** उह्' int. (विरक्ति^F या भय सूचक पद) उफ!, ओफ!, बाप रे!, हैं!, राम! राम! लाहौल वला कूवत!, तोबा-तोबा! हाय रे!

**uglification** अग्लिफ़िके'शॅन् n. विकृतीकरण, आकृति^F बिगाड़ना, चेहरा बिगाड़ना या गन्दा करना।

**uglify** –'लिफ़ाइ v.t. विकृत कर देना, आकृति^F बिगाड़ देना, कुरूप बनाना, गन्दा करना।

**ugliness** –लिनिस् n. असुन्दरता^F; विकृति^F, विकार,

वैरूप्य, विरूपता^F, कुरूपता^F, अपरूपता^F, भद्दापन, भोंडापन, गन्दापन, बदसूरती^F।

**ugly** -लि १. n. (१९वीं शताब्दी^F के मध्यकालके लगभग पहनी जानेवाली स्त्रियों^F की टोपी^F में लगा हुआ) लघु आवरण, घूँघट, साया; (बोल०) कुरूप व्यक्ति, भद्दा आदमी; २. a. विरूप, अपरूप, कदाकार, विकृताकार, कुरूप, दुर्दर्शन, कुत्सित, निन्द्य, निन्दनीय, घृणास्पद, भोंडा, गन्दा, बदशक्ल, बदसूरत (*the ugliest house, face, I have seen*); चरित्रभ्रष्ट, दुश्चरित्र, चरित्रहीन, असभ्य, अशिष्ट, अधम, घृण्य, घृणित, अकीर्तिकर, अप्रीतिव्यंजक, अप्रीतिकर, अप्रिय, नैतिक दृष्टि^F से विरक्तिकर या घृणाजनक, भयप्रदर्शक, निराशाजनक, आशंकाजनक, भद्दा, भोंडा, बुरा, फूहड़, नागवार, नफरत^F के लायक (*his conduct has an ~ look*); रद्दी (*an ~ job*); ~ duckling निन्द्यानिन्द्य व्यक्ति (जो पहले सबसे बुद्धू या अकर्मण्य व्यक्ति समझा जाय, किन्तु बादमें अतीव प्रतिभाशाली एवं योग्य सिद्ध हो)।

**ugsome** अग्'सॅम् a. जुगुप्स्य, बीभत्स, घृण्य, घृणार्ह, घृणायोग्य; भीतिजनक, भयानक, डरावना, खौफनाक।

**ugsomeness** -निॅस् n. बीभत्सता^F, जुगुप्स्यता^F, घृण्यता^F, घृणार्हता^F, घृणायोग्यता^F; भयंकरता^F, भयानकता^F, डरावनापन, डर।

**uhlan** ऊ(यू)ह्'लॅन् n. कुछ योरपीय सेनाओं^F के अश्वारोही सैनिक, बरछीदार सैनिक।

**Uitlander** अेट्'लॅण्डॅर् n. (दक्षिणी अफ्रीका) परदेशी, विदेशी।

**U.K.** United Kingdom.

**ukase** यूकेस्' n. रूस-सम्राटका प्रचारित आदेश, रूसकी जार-सरकार^F का आज्ञापत्र या फरमान; स्वेच्छाचारी शासककी कोई आज्ञा^F।

**ukulele** यूकॅले'ले n. हवाई द्वीपका गिटारके प्रकारका चार तारोंवाला वाद्ययन्त्र-विशेष, चौतारी वीणा^F।

**-ul-** प्रायः लघ्वर्थक विशेषण बनानेवाला (*globulin, nodulose*)।

**ulcer** अल्'सॅर् n. विद्रधि, पूयव्रण, नाड़ीव्रण, नाड़ीक्षत, (चि०) व्रण, क्षत, (कृषि०) फोड़ा, (चि०) जख्म, घाव, शरीरके बाह्य अथवा आन्तरिक तलका रसदार फोड़ा, नासूर, (चि०) अलसर; (ला०) नैतिक कलंक, चरित्र-दोष, व्यभिचारपूर्ण प्रभाव, भ्रष्टाचार, व्यभिचार, अनैतिकता^F, दुराचार; गन्दगी^F।

**ulcerable** -रॅबॅल् a. व्रणयोग्य, नासूर होनेवाला।

**ulcerate** -रेट् v.t. & i. (चि०) व्रणित होना, व्रणका रूप धारण कर लेना, विद्रधि बना देना, व्रण या घाव कर देना, व्रण या अल्सर बन जाना, क्षतमें परिणत होना, फोड़ा होना, नासूर पड़ जाना; (ला०) नैतिक व्रण उत्पन्न कर देना, नैतिक दोष बन जाना, व्यभिचार फैलाना, भ्रष्टाचार फैलाना, भ्रष्टाचारका केन्द्र बन जाना, भ्रष्ट कर देना, दूषित कर देना, दुराचारी बनाना या बनना।

**ulcerated** -टिॅड् a. (चि०) क्षतयुक्त, व्रणी, व्रणित, विद्रधियुक्त।

**ulceration** -रे'शन् n. व्रणोद्भव, व्रण-निर्माण, (चि०) व्रणन, व्रणोत्पत्ति^F, क्षत, व्रण हो जानेकी अवस्था^F, नासूर हो जाना।

**ulcerative** -सॅरॅटिव् a. सव्रण, विद्रधियुक्त, व्रणका रूप धारण करनेवाला, व्रण बनने या बनानेवाला, नासूर करनेवाला।

**ulcered, ulcerous** -ड्, -रॅस् aa. (चि०) व्रणसम, व्रणस्वरूप; व्रणी, पूयव्रणी, सव्रण, सविद्रधि, उपहत, नासूरवाला, नासूरदार।

**ulcerousness** -निॅस् n. व्रणता^F, व्रणयुक्तता^F, सक्षतता^F।

**-ule** -क, लघ्वर्थक शब्दोंमें प्रयुक्त (*glob~, gran~, pust~*); -LE भी (*angle*)।

**Ulema** ऊ'लिॅमॅ n. मौलाना, पवित्र विधि^F एवं धर्म-शास्त्रका ज्ञाता मुसलमान विद्वान, उलमा।

**-ulent** विशेषण बनानेमें प्रयुक्त (*fraud~, turb~, truc~*)।

**uliginal** यूलि'जिनॅल् a. कर्दमजात, कीचड़में पैदा होनेवाला।

**uliginose** -नोस् a. = ULIGINOUS.

**uliginous** -नॅस् a. स्रावी, च्यावी, रिसनेवाला, टपकनेवाला, चूनेवाला; पंकिल, मैला, गदला।

**ullage** अ'लिज् n. (वाणि०) हीनता^F, कमी^F (भरनेमें); (नौवि०) छीज^F; (पीपेकी) धारण-हीनता^F।

**ulloa's circle** युलोआस् सॅर्किल n. (ज्यौतिष) श्वेतचाप।

**ulmin** अल्'मिन् n. (वन०) उद्रस, उद्यास; (रसा०) उपकरि।

**ulna** अल्'नॅ n. (pl. -*e*) अन्तःप्रकोष्ठास्थि^F, (जीव०, कृषि०, चि०) अन्तःप्रकोष्ठिका^F, अरत्निगा^F, अरत्नि^F, कलाई^F की दो हड्डियों^F मेंसे बड़ी हड्डी^F, T.।

**ulnad** -नॅड् adv. अभ्यरत्नि, बाँह^F की निचली हड्डी^F की ओर।

**ulnar** -नॅर् a. अन्तःप्रकोष्ठिका (*~ artery*), अन्तः-प्रकोष्ठास्थि-सम्बन्धी, अरत्नि-, अरत्नीय, बाँह^F की निचली हड्डी^F का (*~ nerve*)।

**ulotrichan** यूलॉ'ट्रिकॅन् n. ऊर्णकेशी^F, ऊनी बालोंवाली जाति^F।

**ulotrichous** -कॅस् a. ऊर्णाभकेशी, ऊर्णाभ रोमयुक्त, ऊन-जैसे बालोंवाला।

**ulster** अल्'स्टॅर् n. एक प्रकारका लम्बा ढीला-ढाला लबादा या ओवरकोट, अल्स्टर; U~ custom अल्स्टरी प्रथा^F, भूमिधरोंके अधिकारोंकी आयर्लैण्डमें प्रचलित प्रणाली^F, अल्स्टर-प्रथा^F।

**ulstered** -र्ड a. अल्स्टर-धारी, अल्स्टर कोट पहने हुए।

**ult. (alsoulto.)** *ultimo*, last; ultimate; ultimately.

**ulterior** अल्टीॲ'रिॲर् a. अन्तरस्थ, दूरवर्ती, दूरतर, दूरस्थ, परे स्थित; पश्चाद्वर्ती, अप्रत्यक्ष, परोक्ष, प्रच्छन्न, गुप्त, गूढ़, पृष्ठभूमि^F में निहित; बाह्य, बाहरी; अपर, अतीत (विवाद-विषय अथवा प्रत्यक्ष प्रमाणादिकी) सीमा^F से

बाहरका, परोक्ष, अवान्तर, उत्तर, इतर, परे, परला, दरपर्दा, तहमें छिपा हुआ ~ *motives, views*)।

**ulteriorly** –लि adv. अन्ततः, अन्ततोगत्वा, आखिर।

**ultima** (L) अल्'टिमॅ n. (व्या०) अन्त्य अक्षर; a. अन्त, चरम, अन्तिम।

**ultimacy** अल्'टिमॅसि n. आद्यता^F, आदिमता^F, मौलिकता^F, प्राथमिकता^F; मूलभूतता^F, आधारभूतता^F, बुनियादीपन; चरमता^F, परमता^F, अन्त्यता^F, अविभाज्यता^F, अन्तिमता^F, अन्त, आखिरीपन।

**ultima ratio** (L) n. अन्तिम विवाद-युक्ति^F, आखिरी तर्क^F।

**ultima ratio regum** (L) n. सम्राटोंका अन्तिम तर्क; सेना^Fका आश्रय-ग्रहण।

**ultimate** –मॅट् a. आद्य, आदिम, मौलिक, प्राथमिक, मूलभूत, आधारभूत, बुनियादी (भौ०, रसा०, निर्दे० ज्या०) **चरम, परम,** अन्त्य, अविभाज्य, (रसा०, भौ०) **अन्तिम,** अन्त, पिछला, आखिरी, कतई; ~ destination गम्य स्थान; ~ element मूलतत्त्व, ~ truth परम सत्य; the ~ facts of nature मूलभूत प्राकृतिक तथ्य;

~ analysis, ~ basis, ~ capacity, ~ class, ~ consignee, ~ constituent, ~ constitution, ~ cost, ~ destination, ~ intersection, ~ laws, ~ objective, ~ result, ~ truth, ~ unit, ~ value.

**ultimately** –लि adv. अन्ततोगत्वा, अन्ततः, फलतः, परिणामतः, शेषतः, अन्तको, आखिरकार।

**ultimateness** –निॅस् n. आद्यता^F, प्राथमिकता^F, मौलिकता^F, मूलभूतता^F, आधारभूतता^F, बुनियादीपन; चरमत्व, अन्तिमता^F, अन्त्यत्व, परमत्व, अन्तिम अवस्था^F, अन्त।

**ultima thule** (L) n. चरम सीमा^F, पराकाष्ठा^F।

**ultimatum** अल्टिमे'टॅम् n. (pl. -s, -*a*) मौलिक सिद्धान्त, मूलभूत या परम तत्त्व, चरमता^F, मौलिक बात^F; सार, अन्तिम निष्कर्ष, अन्तिम निर्णय, अन्तिम माँग^F, **अन्तिम चेतावनी**^F; चरमाभिसन्धि;^F, (राज०) **अन्तिम प्रस्ताव,** निदान प्रस्ताव, निदान-शब्द, अन्त्य-प्रतिज्ञा^F, चरम-पत्र, शेष प्रस्ताव, शर्तों^Fका अन्तिम प्रस्ताव या कथन, अन्तिम बात^F या शर्त^F, **अन्तिमेत्थम्, अल्टीमेटम**।

**ultdmity** अल्टि'मिटि n. तात्त्विकता^F, तात्त्विक सिद्धान्त; चरमता^F, परमता^F, अन्त्यता^F, अन्त, आखिरीपन।

**ultimo** (L) अल्'टिमो a. & n. **गतमास; गत, गत मासका,** पिछले महीनेका।

**ultimogeniture** अल्टिमॅजे'निच्युॲर n. अन्त्यजाताधिकार, कनिष्ठाधिकार; अन्त्यजन्मता^F, कनिष्ठता^F, छुटाई^F।

**ultra-** परे, पार-, सीमोत्तर, अति-, अतिशय, दूर (~*classical*, ~*conservatism*, ~*microscope*, ~*montane*)।

**ultra** अल्'ट्रॅ n. & a. उत्कट प्रगतिवादी, अतिपक्षी; अतिवादी, परम, चरम; अत्यन्त, अति, बहुल; अतीत, दूरस्थ, परे, पार।

~ absorption. ~ centrifuge, ~ high, ~ light, ~ rays, ~ violet.

**ultraism** –ट्रॅइज़्म् n. उत्कटवाद, उग्र सिद्धान्त; प्रगतिवाद; अतिपक्षवादिता^F, अतिवाद, अतिवादी दृष्टिकोण।

**ultraist** –इस्ट् n. उग्रवादी, उत्कटवादी; प्रगतिवादी; अतिपक्षी, अतिवादी।

**ultra centrifuge** ⊙ अल्ट्रॅसे'न्ट्रिफ्यूज् n. (रसा०, चि०), **पराकेन्द्रपसारण; पराकेन्द्रापसारित्र,** (भौ०) **द्रुत-अपकेन्द्रित्र,** (चि०) पराकेन्द्रापसारित्र; T.।

**ultra-filteration** ⊙ अल्ट्रॅफ़िल्टरे'शॅन् n. (चि०) **परानिस्यन्दन, अतिसूक्ष्म छानना, अतिसूक्ष्म फ़िल्टर करना**।

**ultramarine** अल्ट्रमॅरीन्' १. n. **नील,** सुन्दर नीलवर्ण, नीला रंग; (रसा०) **कृत्रिम लाजवर्द, कृत्रिम लाजवर्द वर्णक,** २. a. पारसामुद्रिक, समुद्रपारस्थित, समुद्रपारका; artificial ~ बनावटी नील रंग, रासायनिक नील; ~ ashes नीलोपलास्थि^F, ~ yellow (रसा०) **लाजवर्दी पीतक,** पीला लाजवर्द।

**ultra microscope** ⊙ अल्ट्रॅमाइ'क्रॅस्कोप् n. (रसा०, भौ०) **अतिसूक्ष्मदर्शी,** (चि०) पराणुदर्शी।

**ultra microscopic** ⊙ –कॉ'पिक् a. (रसा०, भौ०) **अतिसूक्ष्मदर्शीय,** सूक्ष्मदर्शकातीत।

**ultramontane** अल्ट्रॅमॉन्'टेन् १. n. पर्वत-पारवासी व्यक्ति, आल्प्स पर्वतके दक्षिणका निवासी; पोपके निरंकुश आधिपत्यका पक्षपाती व्यक्ति; २. a. अतिपर्वतीय, आल्प्स पर्वतके दक्षिणमें स्थित; (अनुशासन एवं विश्वासके विषयमें) पोपके सर्वाधिपत्यका पक्षपाती; इटली-निवासी, इटालियन।

**ultramontanism** –टॅनिज़्म् n. पोप-निरंकुशतावाद, पोपका पक्षपात।

**ultramontanist** –निस्ट् n. पोपाधिकारवादी, पोपतन्त्रवादी, पोपका पक्षपाती व्यक्ति।

**ultramundane** अल्ट्रॅमन्'डेन् a. जगदतीत, संसारपार, संसारसे परे।

**ultra-rays** अल्ट्रॅ'रेज़् n. पराकिरण।

**ultrasonic** अल्ट्रसॉ'निक् a. (चि०, भौ०) **कर्णातीत,** श्रवणातीत; **पराश्रव्य,** (~ *frequency,* ~ *wave*), परास्वनिक।

**ultrasonics** –क्स् n. (चि०, भौ०) **पराश्रव्यकी**^F।

**ultra-violet** अल्ट्रॅ-वाइ'ॲलिॅट a. (सप्तवर्णोंकी अदृश्य किरणों^Fका) परानीलाभरक्त, पारजम्बु, नीललोहितातीत, पारनीललोहित, **पराबैंगनी,** पारजम्बू, बैंगनी किरणों^Fसे अधिक प्रकाशवान्;

~ light, ~ microscope, ~ radiation, ~ rays, ~ spectrometer, ~ spectrum, ~ therapy, ~ variation, ~ wave.

**ultra vires** (L) a. & adv. शक्ति-परस्तात्, अधिकारातीत, अधिकार वाह्य, नियम-विरुद्ध।

**ultroneous** अल्ट्रो'निॲस a. स्वैच्छिक, स्वयं।

**ululant** यू(अ)'ल्युॲन्ट् a. क्रन्दी, आक्रन्दी, क्रोशी, आक्रोशी, विलापी, रोनेवाला, चीखनेवाला, गुर्रानेवाला।

**ululate** v.i. चीखना, गुर्राना, उल्लूकी-सी आवाज निकालना; भौंकना, भेड़ियेकी-सी आवाज[F] निकालना।

**ululation** –ले'शन् n. क्रन्दन, आक्रन्दन, क्रोशण, आक्रोशण, विलाप, रोना, चीखना, गुर्राना।

**umbel** अम्'बेल् n. क्षत्रपुष्प, (वन०) **छत्रक**, उच्छत्र, उच्छत्रकुल, छत्तर, छतरीदार फूल, पुष्पगुच्छ।

**umbellal, umbellar** –लॅल, –लॅर् aa. उच्छत्रीय, छत्रकीय।

**umbellate** –लेट् a. गुच्छमय, (वन०) **छत्रकी**, छत्रकीय, उच्छत्राकार, छत्तरनुमा, छतरीदार, गुच्छेदार।

**umbellet, umbellule** –लिट, –बे'ल्युअॅल् nn. उच्छत्रिका[F], नन्हीं-सी छतरी[F], गुच्छा।

**umbellic** –बे'लिक् a. उच्छत्रिक (~ *acid*)।

**umbelliferous** –बॅलि'फ़ॅरॅस् a. छत्रपुष्पी, उच्छत्रयुक्त, छत्तरदार।

**umbelliform** –बे'लिफ़ॉर्म् a. (वन०) **छत्राकार**;= UMBELLATE.

**umber**[1] अम्'बॅर् १. n. बभ्रुमृदा[F], बभ्रुकी[F], भूरे रंगकी प्राकृतिक गेरू[F], अम्बर; २. v.t. बभ्रुमृदा[F] या बभ्रुकी[F]का रंग देना, भूरे रंगमें रंजित करना, अम्बरके रंगमें रँगना; ३. a. बभ्रुकीवर्ण, अम्बर, भूरा, श्याम, साँवला; ~-bird बभ्रुमृत्स्ना-पक्षी, बभ्रुकी पक्षी, अम्बर पक्षी, बगलेकी जाति[F]-का अफ्रीकी भूरा पक्षी।

**umber**[2] n. बभ्रुमत्स्य, बभ्रुकी[F], बभ्रुमीन[F], अम्बर मछली[F]।

**umbered** –ॅर्ड् a. बभ्रुमृत्स्ना-रंजित, बभ्रुकी-रंजित, अम्बरसे रँगा हुआ।

**umbery** –रि a. बभ्रुकीय, भूरा।

**umbilic** अम्बि'लिक् a. (ग०) **शून्यवृत्तक**।

**umbilical** –कॅल्, –लाइ'कॅल् a. नाभीय, नाभ्य, नाभि-सम्बन्धी, नाल-, नाभि[F]के निकट स्थित (~ *hernia, region*); केन्द्रीय, मध्यवर्ती; नारीपक्षसे सम्बन्धित (*an ~ ancestor*); ~ artery (जीव०) **नाभि धमनी**[F], नालरोहिणी[F]; ~ cord **नाभिनाल**[F], **नाभिरज्जु**[F]; नाभिनाड़ी[F], गर्भनाड़ी[F], जन्मरज्जु[F], गर्भसे अपरा[F]तक जानेवाली नाल[F]; ~ fold (श० र० शा०) **नाभिपुटक**; ~ region (श० र० शा०) **नाभिप्रदेश**; ~ vesicle (चि०) **नाभि-स्फोटिका**[F]।

**umbilicate**–केट् a. नाभिमान्, नाभिवाला; नाभ्याकार, (वन०) **नाभिवत्**।

**umbilication**–के'शन् n. नाभीकरण; नाभिवत् खात।

**umbilicus**–लाइ'कस् n. अधिश्रयण, (जीव०) **नाभि**[F]; (वन०, जन्तुवि०, शंख शा०) नाभ्याकार रचना[F], नाभिवत् गठन[F]; (रोमन पुरातत्त्व) शाखिशिफ[F], उस लकड़ी[F]के दोनों सिरोंका लट्टू (जिसपर पाण्डुलिपि[F] लपेटी जाती थी); (रेखा०) किसी तलका बिन्दु-विशेष (जिससे होकर सभी वक्र रेखाएँ[F] जाती हैं); (जीव०) **पिच्छछिद्र**; **केन्द्रगर्त**, गर्तिका[F], छोटा गड्ढा।

**umbiliferous** –लि'फ़ॅरॅस् a. नाभियुक्त, नाभिवाला।

**umbiliform** –बिलिफ़ॉर्म् a. नाभ्याकार।

**umbles** अम्ब्ल्ज़् n. pl. हरिणान्त्र[F], हिरनकी आँत[F]।

**umbo** अम्'बो (श० र० शा०) **प्रोत्थ**; (वन०) T.।

**umbra** अम्'ब्रॅ n. (pl. -*e*) कलंक, सूर्यके धब्बेका मध्यभाग; (ग० ज्यो०) भूछाया[F], (प्रा० भू०, ज्यौ०, ऋतु०, भौ०) **प्रच्छाया**[F], उपच्छाया[F], ग्रहणमें पृथ्वी[F] अथवा चन्द्रमा[F] द्वारा पड़नेवाली सम्पूर्ण छाया[F]; (रोमन पुरातत्त्व) किसी अतिथि[F] द्वारा साथमें लाया हुआ अनाहूत या अनिमन्त्रित अतिथि; भूत प्रेत।

**umbraculiform** –ब्रॅ'क्यूलिफ़ॉर्म् a. छत्रवत्, छत्र सदृश, छाते-जैसा।

**umbrage** अम्'ब्रिज् n. (प्रमुखतः का०) वृक्षच्छाया[F], छाया[F], छाँव; विरक्ति[F], अपकार या अपमानका विषाद, व्यक्तित्व अथवा व्यवहारसे उत्पन्न उपेक्षाभाव, अपमानभाव, क्लेश, दुःख, रोग, खिन्नता[F], कोप, क्रोध, अप्रसन्नता[F], असन्तोष, अप्रीति[F], नाराजगी[F], खफगी[F]; *give* ~ दिल दुखाना; *take* ~ बुरा मानना।

**umbrageous** –ब्रे'जॅस् a. निविड़, छायाबहुल, छाया-प्रदायी, छायामय, छायादार, सायादार, धुँधला; विषण्ण, क्षुब्ध, रुष्ट, असन्तुष्ट, अप्रसन्न, नाराज, खफा।

**umbrageousness** –निस् n. निविड़ता[F], छाया-बहुलता[F], छायाप्रदता[F], छायामयता[F], सायादारी[F]।

**umbral** –ब्रॅल a. छाया-, प्रच्छाया-सम्बन्धी (~ *cone*)।

**umbratic** –ब्रै'टिक् a. प्रच्छाय, एकान्त; UMBRATILE.

**umbratile**–ब्रॅटिल् a. प्रच्छाय, छाया-सम्बन्धी; छायामय, छायादार; अव्यावहारिक।

**umbre** अम्'बॅर् n. UMBER[2].

**umbrella*** अम्ब्रे'लॅ n. घर्मत्राण, आतपवारण, आतपत्र, जलत्र, छतर, **छत्र**, छत्री[F], **छाता***, **छतरी**[F]; (*~-shell* भी) छतरी[F]की शक्ल[F]के घोंघे; (ला०) लड़ाकू वायुयानका एक पर्दा अथवा आग[F]का पर्दा; जेली मछली[F]के शरीरकी लिसलिसी पट्टियाँ[F] (जिनके सिकुड़ने और फैलनेसे वह तैरती है); ~-bird छत्र-पक्षी, छतर-चिड़िया[F], दक्षिणी अमेरिकाका कलँगीदार पक्षी; ~ catch **छाता खटका**; ~-tree (बोल०) छत्रवृक्ष, छत्राकार वृक्ष; छत्र-तरु, छत्तर-पात, छोटा मैग्नोलिया वृक्ष;

~ ant, ~ cloth, ~ fittings, ~ palm, ~ pine, ~-shaped, ~-stand, ~ type.

**umbrella'd** a. छत्रयुक्त, छतरदार; छत्री[F] या छतरी[F] लिये।

**umbrette** अॅम्ब्रे'ट् n. UMBER[3]; बभ्रु पक्षी।

**umbriferous** अम्ब्रि'फ़ॅरॅस् a. निविड़, छायाबहुल, छायाप्रदायी, छायामय, छायादार, सायादार।

**umbril** –अम्'ब्रिल n. शिरस्त्राण, टोपी[F]।

**umbrinaceous** ⊙ अम्ब्रिने'शॅस् a. (वन०) **मधुवर्णी**।

**umbrose** अम्'ब्रोस् a. निविड़, छायी, छायाप्रदायी, छायामय, छायादार, सायादार।

**umbrosity** –ब्रॉ'सिटि n. निबिड़ता[F], छायिता[F], छाया-प्रदता[F], छायामयता[F], छायादारी[F], सायादारी[F]।

**umbrous** –ब्रॅस् a.= UMBROSE.

**umiak**(Esk.) ऊम्'यैक् n. ऊमियक नाव[F], (एस्किमोकी नौका[F])।

**umlaut** ऊ(उ)म्‌'लौट्‌ १. n. अभिश्रुति^F, स्वरपरिवृत्ति^F, (आर्यभाषाओं^F में) *i* अथवा *u* (अब प्रायः लुप्त अथवा परिवर्तित) के कारण अक्षरका स्वर-परिवर्तन; २. v.t. (रूप या ध्वनि^F में) स्वर-परिवर्तनका चिह्न लगाना; स्वर-परिवर्तन करना।

**umpirage, umpireship** अम्‌'पाअॅरिज्‌, अम्‌'पाअॅर्‌शिप्‌ nn. मध्यस्थता^F, मध्यस्थका निर्णय, पंचायती; अम्पायरी^F; पंचायत^F।

**umpire**–र्‌ १. n. निर्णायक, निर्णेता, विचारक, (राज०) पंच; प्रमाण-पुरुष, (का०) आप्त, आप्तजन, क्रिकेट वगैरह खेलोंमें मतभेदोंका निर्णेता एवं नियमोंका पालन करानेवाला, अम्पायर; प्रश्नोंका निदान करनेके लिए नियुक्त मध्यस्थ व्यक्ति; (कानून) मध्यस्थ, तृतीय व्यक्ति, सरपंच, पंच, सालिस; २. v.t. & i. (खेलमें) अम्पायरके रूपमें कार्य करना, निर्णय करना, अम्पायरी^F करना, मध्यस्थ बनना।

**umpteen** अम्प्‌'टीन्‌ a. (ग्रा०) कई, बहुतेरे, बहुत-से।

**un-** नहीं, अ-, अन-, निर्‌, वि (*~American, ~authorised, ~block, ~bonnet, ~ certified, ~disputed, ~ identified , ~ listed, ~ recorded, ~ recognized, ~ring, ~ tenable.*)

**un-** =UNI- (*~animous*)।

**U.N.(A.)** United Nations (Association).

**'un** 'अॅन्‌ pron. (बोल०) एक (व्यक्ति या वस्तु^F); वह।

**una** n. ऊना^F, (एक पालवाली नौका^F)।

**unabashed** अनॅबैश्ड्‌' a. अलज्ज, व्रीडारहित, बेशर्म, बिना झेंप^F।

**unable**–अॅबॅल् a. (किसी कार्यको करनेमें) अक्षम, असमर्थ, अयोग्य, नाकाबिल, लाचार।

**unabridged** अन्‌-अॅब्रिज्ड्‌ a. असंक्षिप्त, अन्यून, सम्पूर्ण, पूरा।

**unabsorbed** –अॅब्‌ज़ार्ब्ड्‌' (अर्थ०) अनवशोषित (*~ expense*)।

**unaccented** –अैक्‌'सॅन्टिड्‌ a. बलाघातहीन, बलरहित, अबल; अस्वरांकित (*~ syllable*)।

**unacceptable** –अॅक्से'प्‌'टॅबॅल् a. अस्वीकार्य, अग्राह्य, अप्रिय, अरुचिकर, अप्रीतिकर, नापसन्द।

**unaccompanied**–अॅकम्‌'पॅनिड् a. संगिहीन, एकाकी, अकेला; साथ न जानेवाला (*~ baggage,~ luggage*); रहित, के बिना; (संगीत) बिना वाद्ययन्त्रोंकी संगत^F का।

**unaccomplished** –अॅकॉ(क)म्‌'प्लिश्ट्‌ a. अप्रवीण, अमार्जित, गुणरहित, कलारहित, बेहुनर; असमाप्त, अनिष्पन्न, अकृत, अपूर्ण, असम्पादित, अधूरा, बेकार।

**unaccountability,unaccountableness**–अॅकॉउन्टॅबि'लिटि, –नॅस्‌, nn. दायित्वशून्यता^F; दुर्ज्ञेयता^F, विचित्रता^F, अकथनीयता^F।

**unaccountable** –न्‌'टॅबॅल् a. दुर्ज्ञेय, अद्भुत, रहस्यमय, अकथनीय, अकथ, अनोखा; दायित्वशून्य, अनुत्तरदायी, गैर-जिम्मेदार; अकारण, अज्ञातकारण।

**unaccredited** –अॅक्रे'डिटिड् a. अनधिकृत, अमान्य, अप्रतीत।

**unaccustomed** –अॅकस्‌'टॅम्ड् a. (किसी कार्य इत्यादिके लिए) अनभ्यस्त, अकृताभ्यास, अपरिचित, अननुभूत, अनभिज्ञ, अनजान, अनजाना (*his~ silence*)।

**unacquainted** –अॅक्वेन्‌'टिड् a. अनभिज्ञ, अजान, बेखबर; असामान्य, असाधारण, अनसुना।

**unactable** अन्‌-अैक्‌'टॅबॅल् a. अनभिनेय, रंगमंचके अयोग्य।

**unacted** –टिड् a. अनभिनीत, न खेला गया।

**unadaptable** –अॅडैप्‌'टॅबॅल् a. अननुयोज्य, अनम्य, कठोर, कड़ा।

**unadjusted** –अॅड्जस्‌'टिड् a. (ग०) असमंजित, असमायोजित, अक्रम; अनिर्धारित, अस्थिर; बेढंगा।

**unadmitted**–अॅड्मि'टिड् a. अप्रविष्ट; अनभिज्ञात; अस्वीकृत, अगृहीत, अनमाना।

**unadopted** –अॅडॉप्‌'टिड् a. अगृहीत, अनुपयोजित।

**unadorned** –'अडॉर्न्ड्' a. अनलंकृत, अशोभित,सादा।

**unadulterated** –अॅडल्‌-'रेटिड a. अदूषित, अमिश्रित, शुद्ध, विशुद्ध, खालिस, बेमिलावट; वास्तविक, खरा, असली।

**unadvanced**⊙ –अॅड्वॉन्स्ट्‌' a. अविकसित, अनुन्नत, पिछड़ा हुआ।

**unadventurous** –अॅड्वॅन्‌'चॅरॅस a. कातर, भीरु, कायर, भयभीत, असाहसी, डरपोक, बेहिम्मत।

**unadvised** –अॅड्वाइज़्ड्‌' a. अविवेकी, अयुक्तिसिद्ध, अविमृश्यकारी, असंयत, अविचारी, विचारहीन, गुमराह; असूचित।

**unaffable** –अै'फ़ैबॅल् a. असरल, अविनीत, अशील, अमिलनसार।

**unaffected** –अॅफ़े'क'टिड् a. (किसीके द्वारा) अप्रभावित; अव्याज, अकृत्रिम, निष्कपट, सहज, सरल, अकपट, स्वाभाविक, यथार्थ, सच्चा, सीधा-सादा, खरा, असल; अविकृत।

**unaffectedness** –निस्‌ n. अकृत्रिमता^F, यथार्थता^F, निष्कपटता^F, सरलता^F, सच्चाई^F, खरापन।

**unaiming** –अे'मिंग् a. लक्ष्यहीन, उद्देश्यरहित, बेकार।

**unakin** –अॅकिन्' a. असम्बन्धित।

**unal** यूनल a. एक, अकेला; एकात्मक, ऐक्य-सम्बन्धी, एकता-विषयक।

**unalienable** अन-अॅलाइ'नॅबॅल् a. (क़ा०) अनन्य-संक्राम्य।

**unalloted** –अॅलॉ'टिड् a. अनियत, अनिर्धारित, अप्रदत्त।

**unambiguous** –अैम्बि'ग्यूअॅस् a. स्पष्टार्थ,असन्दिग्धार्थ, असन्दिग्ध।

**unambitious** –अै'म्बि'शॅस् a. आकांक्षारहित, निराकांक्ष, सन्तोषी; एकान्तप्रिय; आत्मप्रदर्शनविरोधी।

**unanimated** –अै'निमेटिड् a. निर्जीव, निष्प्राण, बेजान, मुर्दा; निरुत्साही, अनुत्साही, आवेशहीन, बिना जोशका; अलस, आलसी, निकम्मा।

**unanimating**–टिंग a. अलस, आलसी, निकम्मा; ठण्डा।

**unanimiter** –ऐनिमिटर् adv. (कानून) सर्वसम्मत्या, एकचित्ततया, सर्वमत्या, सर्वमतसे।

**unanimity, unanimousness** अन्-ॲनि'मिटि, -मॅस्‌निॅस् nn. समभावता^F, (राज०,का०) **सर्वसम्मति^F**, एकचित्तता^F, एकमतता^F, मतैक्य, चित्तैक्य, ऐकमत्य, एकविचारता^F, एकदिली^F; **एक मत**, एक राय^F।

**unanimous** –मॅस् a. समभाव, एकचित्त, (का०) **एकमत**, एक-विचार, एकराय (*the meeting was ~*); (मत, वोट इत्यादि-सम्बन्धी) **सर्वसम्मत**, सर्वस्वीकृत, सर्वप्रदत्त, मतैक्य द्वारा एक साथ समर्थित या प्रदत्त, सर्वसम्मति^Fसे निश्चित या निर्धारित, एकभाव, एकदिल, एकरंग।

**unanswerability, unanswerableness** अन्-आन्सॅरॅबि'लिटि, -निॅस् nn. अप्रतिवाच्यता^F, अप्रतिवादनीयता^F, अनुत्तरता^F।

**unanswerable** –'सॅरॅबॅल् a. अप्रतिवाच्य, अखण्डनीय, अनुत्तर, लाजवाब; अनुत्तरदायी, गैर-जिम्मेदार।

**unanswered** –ॅर्ड् a. अप्रत्याख्यात, अनुत्तरित, अनस्वीकृत, अखण्डित, जवाब न दिया हुआ।

**unapostolic** –ऐपॅस्टॉ'लिक् a. ईसा द्वारा प्रेषित धर्मप्रचारक शिष्यके सिद्धान्तोंके विपरीत; ईसा द्वारा नियुक्त धर्माचार्योंकी प्रामाणिकता^Fके बिना।

**unapparent** –ॲपै'रॅन्ट् a. अस्पष्ट, दुरूह, (का०) अप्रत्यक्ष, अदृश्य, धुँधला।

**unappetizing** –ऐ'पि'टाइजिंग् a. अप्रिय, अनाकर्षक, घृण्य, बेमजा।

**unappropriable** –ॲप्रो'प्रिॲबॅल् (अर्थ०) नैसर्गिक (*~ goods*)।

**unappropriated** –ॲप्रो'प्रियेटिॅड् a. अप्रयुक्त, अरक्षित, अनधिकृत; ~ blessing (हास्य०) वृद्धा कुमारी^F या क्वाँरी स्त्री^F।

**unapt** –ऐप्ट् a. असमर्थ, अयोग्य, अपात्र; अनिच्छुक अप्रवण, अनुद्यत, ढीला।

**unarm** –आर्म् v. t. निरस्त्रीकृत करना, अस्त्र-शस्त्रसे वंचित कर देना, हथियार या जिरह-बख्तर हटा देना या छीन लेना, निहत्था करना।

**unarmed** –ड्' a. निरायुध, विशस्त्र, निःशस्त्र, निरस्त्र, असज्ज, अस्त्रादि द्वारा असज्जित, निहत्था, बेहथियार, खाली हाथ।

**unarmoured** –आर'मॅर्ड् a. अवर्मित, **अकवचित**, जिरहबख्तरबिना;
~ cable, ~ troops, ~ vehicle.

**unartificial** –आर्टिफि'शॅल् a. अकृत्रिम, स्वाभाविक, असली।

**unassailable** –ॲसे'लॅबॅल a. (वक्तव्य इत्यादि) अप्रतिवादनीय; अनाक्रम्य, अनाक्रमणीय, अखण्डनीय, आक्षेप या निन्दासे सुरक्षित, अनिन्द्य।

**unassimilated** –ॲसि'मिलेटिॅड् a. (चि०) असात्म्य, अपरिपाचित, अनात्मसात्कृत, विषम।

**unassuming** –ॲस्यू'मिंग् a. अदृप्त, अनहंकृत, अधृष्ट, सुशील, विनम्र, विनीत, निरभिमान, अप्रदर्शनप्रिय, सरल, सादा, बेतकल्लुफ।

**unattached** –ॲटैच्ड् a. (छात्र) किसी छात्रावास या विद्यालयसे असम्बद्ध; (सेना०) किसी संघ, पल्टन^F या रेजिमेण्ट^Fसे असम्बद्ध; असंयुक्त, पृथक्, असंलग्न, असम्बद्ध; (कानून) ऋणके बदले कुर्क न किया जानेवाला; अविवाहित।

**unattested** –ॲटे'सॅ'टिॅड् a. (का०) **असाक्षित**।

**unattired** –ॲटाॲर्ड a. विवस्त्र, वस्त्रहीन, नग्न, नंगा।

**unauthentic** अन्-ऑथे'न्'टिक् a. अप्रमाण्य, अप्रामाणिक, प्रमाणरहित।

**unauthenticated** –केटिॅड् a. अप्रमाणित, प्रमाणविहीन, अतर्कसंगत, अयुक्त, अयुक्तियुक्त, गलत।

**unauthorised** –ऑ'थॅराइज्ड् a. **अनधिकृत** (*~ person*), **नाजायज**।

**unauthoritative** –ऑथॉ'रिटेटिव् a. अप्रमाण्य, प्रमाणविहीन, अनधिकृत, अतर्क्य, अयुक्त, गलत।

**unavailable** –ॲवे'लॅबॅल् a. अलभ्य, अप्राप्य; अप्रभावी, निरर्थक, व्यर्थ, बेकार।

**unavailing** –लिंग् a. निष्फल, वृथा, निरर्थक, व्यर्थ, अकार्यकर, अकारथ, बेफायदा, बेअसर।

**unavailingly** –लि adv. व्यर्थ, बेकार।

**una voci** (*L*) adv. एकस्वर, एकमत होकर, सर्वसम्मति^Fसे।

**unavoidable** –ॲवाइ'डॅबॅल a. अनिवार्य, (का०) **अपरिहार्य**; (*~ accident*), न टालने योग्य, मजबूरीका, ला-इलाज (*~ delay*)।

**unaware** –ॲवेॲर्' a. अनभिज्ञ, अज्ञात, अचेत, अनजान, बेखबर, गाफिल।

**unawares** –'सॅ् १. n. अलाभ, हानि^F; २. adv. हठात्, अकस्मात्, सहसा, एकाएक, अचानक, अप्रत्याशित रूपसे, अनभिप्रेत रूपसे, बेखबरी^Fमें, बेजाने, बेइरादा (*was taken ~ by this question*)।

**unbacked** ⊙ –बैक्ड्' a. सहायहीन, रिक्तपक्ष, असमर्थित, बेसहारा, बेयार-मददगार, अकेला; बे फेरा हुआ (घोड़ेके लिए); (घुड़दौड़^Fमें) बिना शर्त^Fका (घोड़ा)।

**unbalanced** ⊙ –बै'लॅन्स्ड् a. (यन्त्र०) **असन्तुलित**, (*~ design*), अस्थिर (*~ gyroscope*); सामंजस्यहीन, असंयत, आवेशी, उत्तेजनाशील, उखड़ा-पुखड़ा; ~ diet, (चि०) **असंतुलित आहार**, अयुक्ताहार, विषमाहार।

**unballasted** –बै'लॅस्टिॅड् a. असन्तुलित, अस्थिर (*~ ship*)।

**unbank** –बैन्क्' v. t. किनारेसे मिट्टी^F हटाना; (आग^Fको) ऊपरसे राख^F हटाकर धुकाना या भड़काना।

**unbar** –बॉर्' v. t. (प्रायः ला०) प्रतिबन्ध उठा लेना, रोक हटा लेना, कैद^F उठा लेना; (दरवाजे वगैरहकी) अर्गला^F या बेलन हटा देना, (दरवाजा वगैरह) खोलना।

**unbear** –बेॲर' v. t. (घोड़ेकी) वागें^F ढीली करना या छोड़ देना।

**unbeaten** –बी'टॅन् a. अपराजित, अजित, अतुलनीय (~ *record*)।

**unbeautiful** –ब्यू'टिफुल् a. विरूप, कुरूप, असुन्दर, भद्दा, बदसूरत।

**unbecoming** –बि'कमिंग् a. अशोभन, अनुपयुक्त, अनुचित, बुरा (~ *speech*)।

**unbecomingness** –निस् n. अशोभनीयता^F, अनुपयुक्तता^F।

**unbegotten** –बिगॉ'टॅन् a. अजात, अजन्मा; अनादि।

**unbeguile** –बिगाइल् v.t. स्पष्ट कर देना, भ्रान्ति दूर करना, अप्रतारित करना, न छलना, न ठगना।

**unbeknown, unbeknownst** –बिनोन्, –न्स्ट् a. & adv. (बोल०) अज्ञात, नामालूम; अज्ञात रूपसे (*did it* ~ *to him*)।

**unbelief** –बिलीफ़् n. अधर्म, अप्रत्यय, अनास्था^F, अविश्वास, विश्वासाभाव, पाखण्ड, अश्रद्धा^F, नास्तिकता^F, अनास्तिक्य, संशय, अभक्ति^F।

**unbeliever** –बिली'वॅर् n. नास्तिक, आस्थाहीन, संशयालु, संशयात्मा, अश्रद्धालु, श्रद्धाहीन, भक्तिहीन, अविश्वासी, अभक्त, पाखण्डी।

**unbelieving** –विंग् a. अधर्मी, नास्तिक, संशयात्मा, अविश्वासी, विश्वास न करनेवाला।

**unbend** –बेन्ड्' v. t. & i. (मस्तिष्क इत्यादिको) भार या परिश्रमसे विश्रान्ति^F प्रदान करना, उन्मुक्त करना, आराम देना, ढीला करना, खोलना, सरल करना, सीधा करना या होना; विनीत होना, नम्र होना, सादा या बेतकल्लुफ होना; (नौवि०) (पालोंकी) बल्लियाँ^F इत्यादि खोलना।

**unbending** –'डिंग् a. अनम्य, अनमनीय, अ-वश्य, अटल, कठोर, दृढ़, कड़ा, कठिन, बेलोच, सख्त, तना हुआ, अडिग, न झुकनेवाला; दृढ़प्रतिज्ञ।

**unbendingness** –निस n. अनम्यता^F, दृढ़ता^F, अ-वश्यता^F, अटलता^F, कठोरता^F, कड़ापन।

**unbent** –बेन्ट्' a. अनत, अनमित, अनधीन।

**unberufen** (G) a. अतिच्छित, अवांछित।

**unbias** –बाइ'ॲस् v. t. पक्षपातहीन करना, पक्षपातित्व-से मुक्त करना, पक्षपात हटाना, तरफ़दारी^F से बरी करना।

**unbias(s)ed** ⊙ –ड् a. निष्पक्ष, पक्षपातरहित, अनभिनत;
~ error, ~ estimate, ~ opinion, ~ test.

**unbiblical** –बि'ब्लिकॅल् a. बाइबिलके विरुद्ध, बाइबिलके अनुसार अप्रामाणिक या अवैध।

**unbind** –बाइन्ड् v.t. बन्धनमुक्त करना, मुक्ति^F देना, रिहा करना, रिहाई^F देना, खोलना, ढीला करना।

**unbitted** –बि'टिड् a. उद्दाम, बेलगाम (घोड़ा)।

**unblemished** ⊙ –ब्ले'मिस्ट् a. निष्कलंक, अदोष, बेदाग; अविकृत, अविकार।

**unblessed** –ब्ले'सिड् a. अनाशिष्ट; निरानन्द, अतुष्ट, अप्रसन्न; अभागा।

**unblushing** –ब्ल'शिंग् a. निर्लज्ज, लाजहीन, बेशर्म, ढीठ।

**unbolt** –बोल्ट्' v. t. अर्गलमुक्त करना, अर्गला^F हटाना, कुण्डी^F खोलना, किवाड़ खोलना, चिटखनी^F हटाना।

**unbosom** –बु'ज़म् v. t. & i. अपनी गुप्त भावनाएँ^F प्रकाशित करना, दिलका भेद खोलना, प्रकट करना, दिली बातें^F कहना।

**unbound** –बॉउन्ड्' a. अजिल्द; खुला; अप्रतिबद्ध, स्वतन्त्र।

**unbounded** –'डिड् a. अपरिमित, अमित, असीम, अनन्त, असीमित, असंख्य, अपार, बे-ठिकाने।

**unboundedness** –निस् n. असीमितता^F, अनन्तता^F, अमितता^F, अपारता^F।

**unbounteous** –बॉउन्'टिॲस् a. अदानशील, संकुचितहृदय, कृपण; अनुदार।

**unbrace** अन्-ब्रेस् v. t. शिथिल करना, आराम पहुँचाना, तनाव दूर करना, ढीला करना (शिराओं^F या नसों^F के सम्बन्धमें); तस्मे खोलना, पेटी^F खोल देना।

**unbred** –ब्रेड्' a. अपोषित; अशिष्ट, असभ्य, अकुलीन।

**unbridle** –ब्राइ'डॅल् v. t. घोड़ेकी लगाम^F उतारना या हटाना; (ला० व्यक्तिकी जबान^F) खोल देना, बेलगाम कर देना।

**unbridled** –ड् a. उद्दाम, बेलगाम; अनर्गल, निरंकुश, उच्छृंखल, असंयत (~ *tongue*); कामुक, व्यसनी, लम्पट।

**unbroken** –ब्रो'कॅन् a. क्रमबद्ध, अबाधित, निर्विघ्न, अखण्ड, अखण्डित, अपराजित, अभग्न, अटूट, पूरा (~ *sleep*); अलंघ्य (~ *record*); बे फेरा हुआ (~ *horse*)।

**unbrokenness** –निस् n. क्रमबद्धता^F, अबाधता^F, अखण्डता^F।

**unbuckle** –ब'कॅल् v. t. बक्सुआ खोलना (तस्मे या पेटी^F, जूते आदिका), ढीला करना।

**unburden** –बर्'डन् v. t. (स्वयंको अथवा अन्तःकरण इत्यादिको) उद्वेगशून्य करना, भारमुक्त करना, भार हटाना, चिन्तामुक्त करना, किसी व्यक्तिके सम्मुख स्वीकारोक्ति^F करके शान्ति^F प्राप्त करना, दोषस्वीकार इत्यादि द्वारा अपनेको हलका करना, भारमुक्त होना, बोझ उतारना।

**unbutton** –ब'टॅन् v. t. (कोट इत्यादिके) बटन खोलना।

**uncage** –केज्' v.t. पिंजरेसे उड़ा देना; मुक्त करना, रिहा करना।

**uncalled** –कॉल्ड्' a. अनामन्त्रित, अनाहूत, (वाणि०) अनमाँगी (~ *capital*), बेतलब, बिना बुलाया; ~ *for* अनुचित, अनावश्यक, व्यर्थ, बेकार, बेजा; अयाचित, अननुमत, धृष्टतापूर्वक किया हुआ (*the remark was* ~ *for*)।

**uncandid** –कैन्'डिड् a. छली, कपटी, धूर्त, असरल।

**uncanniness** –कै'निनिस् n. अप्राकृतता^F, रहस्यमयता^F, विलक्षणता^F, अलौकिकता^F; भयंकरता^F, भोंडापन।

**uncanny** –नि a. प्रारब्धिक, भाग्य-सम्बन्धी; आपद् संकुल; अप्राकृतिक, अस्वाभाविक; रहस्यमय, विलक्षण, भयंकर, भयानक; डरावना, खतरनाक; भोंड़ा, मनहूस।

**uncap** –कैप् v.t. अनावृत करना, खोलना; v. i. टोपी[F] उतारना।

**uncared-for** –कें'अर्ड्-फ़ॉर् a. अनादृत, अकृत, अवहेलित, उपेक्षित।

**uncase** –केस्' v.t. बाहर निकालना।

**uncaused** –कॉज्ड्' a. अहेतुक, अजात, स्वतःजात, आत्मजात, अनिर्मित।

**unceasing** –सी'जिंग् a. अनवरत, निरन्तर, लगातार (~ *effort*)।

**unceremonious** –से'रि'मो'नियॅस् a. अनौपचारिक, धृष्ट, नियमविरुद्ध, दाक्षाचार-रहित, शिष्टाचारविहीन, गैररसी, बे-तकल्लुफ, अक्खड़।

**unceremoniousness** –नि'स् n. अनौपचारिकता[F], शिष्टाचारहीनता[F], धृष्टता[F], नियमविरुद्धता[F], अक्खड़पन।

**uncertain** –सर् ट्न्, -टिन् a. अविश्वसनीय, बे-पतवार (*is ~ in his aim*); सन्दिग्ध, अनिश्चित, संशयापन्न, संशयग्रस्त, संदेहयुक्त, ढुलमुल, डाँवाडोल (*am ~ which he means*); परिवर्तनशील (~ *weather*)।

**uncertainty** –न्टि n. अनिर्धार्यता[F], अनिश्चय, अनिर्णय, (भौ०) अनिश्चितता[F], संशय; ~ bearing संशयमूलक।

**unchain** –चेन्' v. t. जंजीर[F] खोलना; मुक्त करना, रिहा करना।

**unchancy** –चान्'सि a. असामयिक, अप्रसंगोचित, अकालोचित, बेवक्त, बेमौका; अभागा, मनहूस, भोंड़ा; खतरनाक।

**unchanging** –चेन्'जिंग् a. अपरिवर्त्य; दृढ़, अपरिवर्ती, अविकारी (~ *force*)।

**uncharitable** –चै'रिटॅबॅल् a. छिद्रान्वेषी, दोषदर्शी, न्याय-निष्ठुर, कठोर, कड़ा, कड़ा न्याय करनेवाला; अनुदार, कृपण।

**uncharitableness** –नि'स् n. छिद्रान्वेषिता[F], दोषदर्शिता[F], कठोरता[F], सख्तदिली[F]; अनुदारता[F]।

**unchastity** –चैस्'टिटि n. (का०) असतीत्व, कामुकता[F], लम्पटता[F]।

**unchristian** –क्रिस्ट्यॅन् a. ईसाई-सुलभ गुणोंके विपरीत, गैरईसाई, ईसाइयोंके तरीके या धर्मके खिलाफ।

**unchristianize** –नाइज् v. t. ईसाईको धर्मच्युत करना।

**unchurch** –चर्च् v. t. गिरजेसे बहिष्कृत करना, चर्चसे निकालना।

**uncia** अन्'शिअॅ (pl. *iae*) रोमका प्राचीन सिक्का; चित्र-व्याघ्र।

**uncial** अन्'शल् १. n. बृहत् अक्षर-सम्बन्धी पाण्डुलिपि[F] या अक्षर; २. a. बृहत् अक्षर-सम्बन्धी, चौथी से आठवीं शताब्दी[F]के मध्यमें पायी जानेवाली पाण्डुलिपियों[F]की एक प्रकारकी बड़े अक्षरोंकी लिखावट[F]में लिखा हुआ या तत्सम्बन्धी।

**unciform** अन्'सिफार्म् a. वक्र, टेढ़ा; अंकुशरूप, हँसिया-जैसा, काँटिया-जैसा; ~ bone (चि०) फणधर।

**uncinal** –सिनॅल् a. = UNCINATE.

**uncinate** –नेट् a. अंकुशाग्र, सांकुश, वक्र, टेढ़ा, हुकदार; ~ fasciculus (श० र० शा०) अंकुश पूलिका; ~ process (चि०, जीव०) अंकुश प्रवर्ध।

**U.N.C.I.P.** United Nations Commission on India & Pakistan.

**uncircumcised** –सर्-कॅम्साइज्ड् a. विना सुन्नत[F]; असुसलिम; काफिर, मूर्तिपूजक।

**uncircumcision** –सि'ज़न् n. सुन्नत[F] या खतना[F] न होना, अनकटहुलापन; गैर-मुसलमानी; the ~ (न्यू टेस्टामेण्ट) गैरयहूदीपन, गैरमुसलिम (दिवदूत या पॅजिल)।

**uncirostrate** –सिरोस्ट्रेट a. वक्रचंचु, टेढ़ी चोंचवाला।

**uncivil** अन्-सि'विल् a. अशिष्ट, अविनीत, असभ्य, गँवार, उजड्ड, अक्खड़।

**uncivilizable** –लाइज़ॅबॅल् a. असभ्यकरणीय; सभ्य न बनाने योग्य।

**uncivilization** –लाइ(लि)ज़े'शॅन् n. असभ्यता[F]।

**uncivilized** –'विलाइज्ड् a. असभ्य, गँवार, मूर्ख, बेहूदा, अक्खड़, बुद्धू।

**unclaimed** –क्लेम्ड्' a. अस्वामिक, अनधिकृत, अदावी, बेदावेदार, बेवारसी, लावारिसी;
~ article, ~ baggage, ~ consignment, ~ corpse, ~ dividend, ~ document, ~ telegram.

**unclasp** –क्लास्प्' v. t. बन्द ढीला करना, बकसुआ ढीला करना; रोक हटाना, खोलना।

**unclassified** ⊙ –क्ला'सिफ़िड् a. (रेल०) अवर्गीकृत, अवर्गित; विविध;
~ bay, ~ document, ~ goods, ~ payment, ~ receipt, ~ station.

**-uncle** लघु अर्थमें प्रयुक्त (*-cule* or *-culus* के स्थान-पर, जैसे *ped* ~)।

**uncle** अन्'कॅल् n. तात, मातुल, मामा, चाचा, ताऊ, मौसा, फूफा, पिता या माँका भाई, मौसी[F] या बुआ[F]का पति; (ग्रा०) गिरवीदार, चीजें[F] गिरवी रखकर कर्ज देने-वाला व्यक्ति; (सम्बोधनमें प्रयुक्त) दादा⊙ (जैसे, *U~ Tom's Cabin*); ~ paternal पितृव्य, चाचा, काका; maternal ~ मातुल, मामा; U~ Sam संयुक्तराज्य अमेरिकाकी सरकार[F], अमेरिकावासी, (राज०) चचासाम; *talk to (person) like a Dutch* ~ प्रेमपूर्ण कठोरता[F]से (किसी व्यक्तिसे) बात[F] करना।

**unclean, -ly** अन्-क्लीन्, -लि aa. मलिन, अपवित्र, अस्वच्छ, अशुद्ध, मैला, गन्दा; मलिनात्मा, संस्कारके अनुसार अशुद्ध (यहूदी कानूनमें)।

**unclear** –क्लीअॅर्' a. अस्वच्छ, मलिन, मैला, गन्दा; अस्पष्ट, दुर्बोध।

**uncleship** अन्'कॅल्-शिप् n. चाचा, मामा इत्यादिका

सम्बन्ध या भाव।

**unclew** –क्लू' v. t. (नौवि०) मुक्त करना, खोलना, ढीला करना।

**unclose** –क्लोज् v. t. & i. प्रकट करना, खोलना।

**unclothed** –क्लोद्ड्' a. विवस्त्र, नग्न, नंगा।

**unclouded** –क्लाउ'डिड् a. उन्मुक्त; निर्मेघ, मेघमुक्त, मेघरहित; निर्मल, स्वच्छ, साफ।

**unco** अन्'को १. n. अभ्यागत, अजनबी; (pl.) समाचार, खबरें^F; २. a. असामान्य, असाधारण; स्मरणीय; विचित्र, विलक्षण, अपूर्व, अनोखा, निराला; ३. adv. अत्यधिक, अधिक; the ~ guild कट्टर धार्मिक लोग।

**uncock** अन्-कॉक् v.t. बन्दूक^F का चढ़ा हुआ घोड़ा इस प्रकार गिराना (कि बन्दूक^F न छूटने पाये)।

**uncoloured** –क'लर्ड् a. अरंजित, बिना रंगका;(ला०) अनतिरंजित, अनतिशयोक्त (~ *account*)।

**uncomely** –कम्'लि a. अभद्र, अशोभन, भद्दा, बेडौल।

**uncomfortable** –कम्-फ़र्'टॅबॅल a. असुविधाजनक, कष्टदायक; कष्टमें, बेआराम।

**uncommerciable** –कॅमर'शिॲबॅल् a. अविक्रेय, अव्यवसाय्य, अव्यापार्य, व्यापारके अनुपयुक्त।

**uncommercial** –शल् a. अव्यावसायिक, अव्यापारिक, अव्यवसायी, व्यापारिक नियमोंके विरुद्ध।

**uncommon** –कॉ'मॅन् १. a. विरल, असामान्य, अपूर्व, विचित्र, विलक्षण; असाधारण, विशेष, निराला; २. adv. असाधारण रूपसे, विशेषतः (*an ~ fine girl*)।

**uncommonly** –लि adv. असामान्यतया, असाधारणतः, विशेषतः; विरलतया, कहीं-कहीं।

**uncommonness** –निॅस् n. विरलता^F, विशेषता^F, असामान्यता^F, अपूर्वता^F, असाधारणता^F, निरालापन।

**uncommunicated** –कॅम्यू'निकेटि'ड् a. अनभिप्रेषित; भावनिगृहीत, अल्पभाषित, मितभाषित।

**uncommunicative** –टिव् a. (शिक्षा०) असंवादशील, असंवाही, भावनिग्रही, मितभाषी, अल्पभाषी, मौन, अपने विचार प्रकट न करनेवाला।

**uncommunicativeness** –निॅस् n. भावनिग्रह, मितभाषिता^F, अल्पभाषिता^F, मौन।

**uncomplimentary** –कॉम्प्लिमे'न्'टॅरि a. अभद्र, अशिष्ट।

**uncompromising** –कॉम्'प्रॅमाइजिंग् a. धृष्ट, अ-वश्य, अनमनीय, दुराग्रही, हठधर्मी, समझौतेके लिए अनुद्यत; दृढ़, (सिद्धान्त आदिपर) कड़ा, अटल।

**unconcern** –कॅन्सर्न' n. अनौत्सुक्य, औदासीन्य, अरुचि^F, उदासीनता^F, निश्चिन्तता^F, बेपरवाही^F, बेफिक्री^F।

**unconcerned** –ड्' a. (किसी वस्तु^F से) तटस्थ, निर्लिप्त, उद्वेगशून्य, असंसृष्ट, उदासीन, असम्बन्धित, निश्चिन्त, अलग, बेलाग, बेपरवाह, बेफिक्र।

**unconditional** –कॅन्डि'शॅनॅल् a. अनिर्बन्ध, अप्रतिबन्ध, (दर्श०) निरुपाधि, निरुपाधिक, स्वतन्त्र, निरपेक्ष, प्रतिबन्धहीन, शर्तरहित, अशर्त, बिना शर्त, बिला शर्त (~ *refusal, surrender*)।

**unconditionality, unconditionalness** –नै'लिटि, –निॅस् nn. निरपेक्षता^F, प्रतिबन्धहीनता^F, स्वतन्त्रता^F।

**unconditioned** –'शॅन्ड् a. निरपेक्ष, अप्रतिबन्ध, निरुपाधिक, स्वतन्त्र, प्रतिबन्ध-रहित; ~ reflex (शिक्षा०) अननुकूलित प्रतिवर्त; the U~ (दर्शन०) अनन्त, सीमा-निरपेक्ष।

**uncofinable** अन्-कॅन्फ़ाइ'नॅबॅल् a. अबाध्य, अप्रतिबन्ध।

**unconfirmed** ⊙ –कॅन्फ़र्म्ड्' a. अप्रामाणिक, प्रमाण-रहित, असमर्थित, अदृढ़ीकृत, अपुष्ट, (~ *credit*); (वाणि०) विकल्पी।

**unconformity** –कॅन्फ़ॉर'मिटि n. (प्रा० भू०) विषम विन्यास।

**unconscionable** –कॉन्'शॅनॅबॅल् a. विवेकशून्य, अनुपपन्न, पूर्णरूपेण अयुक्तिसंगत, अन्याय्य, अमर्यादित, अयुक्त, नावाजिब; अत्यन्त, ~ bargain (का०) नृशंस सौदा।

**unconscionableness** –निॅस् n. अनौचित्य, अमर्यादा^F, अन्याय्यता^F, विवेकशून्यता^F, अयुक्तियुक्तता^F, नावाजिबी^F।

**unconscious** –कॉन्'शॅस् a. निर्बोध, अज्ञान, अचेतन, अचेत, विसंज्ञ, चेतनाहीन, विमुध, बेसुध, जड़, बेखबर (*was ~ of any change*); the ~ अचेतन मन; अचेत मन
~ intention, ~ mind, ~will.

**unconsciousness** –निॅस् n. निर्बोधता^F, अज्ञानता^F, अचेतनता^F, अचेतता^F, जड़ता^F, अचेतावस्था^F, बेहोशी^F।

**unconsidered** –कॅन्सि'डॅर्ड् a. अनिरूपित, अविवेचित; अनादृत, उपेक्षित, अविचारित।

**unconstitutional** –कॉन्स्टिट्यू'शॅनॅल् a. अवैधानिक, अवैध, (का०) असांवैधानिक, संविधान-विरुद्ध, नियम-तत्त्व-विरुद्ध (योजनाएँ, कार्य इत्यादि), विधिविरुद्ध।

**unconstitutionality** –नै'लिटि n. अवैधता^F, असंवैधानिकता^F, अवैधानिकता^F, संविधान-विरुद्धता^F।

**unconstraint** –कॅन्स्ट्रेन्ट्' n. प्रतिबन्धहीनता^F, अबाधा^F, निरोधहीनता^F, अनुशासन या अवरोधसे मुक्ति^F, आजादी^F।

**uncontemplated** –कॉन्'टॅम्प्लेटि'ड् a. अप्रत्याशित, अनाशित, आशातीत, अविचारित, अचानक, बिना सोचा हुआ।

**uncontent** –कॅन्टे'न्ट्' n. असन्तोष।

**uncontested** –'टिड् a. (का०) निर्विरोध (~ *election*)।

**uncontrolled** –कॅन्ट्रोल्ड्' a. अप्रतिबन्ध, अनर्गल, अनियन्त्रित (~ *stores*), निरंकुश।

**unconventional** –कॅन्वे'न्'शॅनॅल् a. रूढ़िविरुद्ध, रूढ़िमुक्त (~ *treatment*), अप्रचलित (~ *weapon*)।

**uncork** –कॉर्क्' v.t. (बोतलका) काग निकालना, (बोल०) अभिव्यक्त करना, जाहिर करना

(मनोभावनाओं^F इत्यादिको)।

**uncorroborated** -कॅरॉ'बॅरेटि'ड् a. असंपुष्ट, (का०) अपरिपुष्ट (~ *testimony*)।

**uncorruptness** -कॅरप्ट्'निॅस् n. अभ्रष्टता^F, सचाई^F, ईमानदारी^F।

**uncountable** -काउन्'टॅबॅल् a. अगणित, असंख्य; अकथ।

**uncouple** -क'पॅल् v.t. पृथक् करना, सन्धिच्युत करना; रेल^F के डिब्बेको अलग करना; कुत्तेका तस्मा या डोरा खोल देना।

**uncouth** अॅन्कूथ्' a. (रूप, व्यक्ति, स्वभाव इत्यादि) कुत्सित, विरूप, अपरूप, असुसंस्कृत, अशोभन, विचित्र, अद्भुत, गँवारू, बेडौल, भद्दा, भोंड़ा; (भाषा) क्लिष्ट, कठिन, पाण्डित्यपूर्ण, बेलोच; जघन्य; (स्थान) वन्य, निर्जन, सुनसान, वीरान, जंगली; (जीवन) कुसंस्कृत; असंस्कृत; सुविधारहित, बेआराम; (अप्र० अथवा प्रा०) विचित्र, अज्ञात, अपरिचित, असामान्य, अनोखा, निराला।

**uncouthness** -'निॅस् n. क्लिष्टता^F, कठोरता, बेलोचपन, कड़ाई^F, विचित्रता^F, असंस्कृतता^F, अशोभा^F, भद्दापन, गँवारूपन; निरालापन, अनोखापन।

**uncovenanted** अन्-क'विॅनॅन्टि'ड् a. अप्रतिश्रुत, असंश्रावित, अवचनबद्ध; ~ mercies ईश्वरकी अनुकम्पा^F, भगवान्की उदारता^F या दया^F।

**uncover** -क'वॅर् v.t. &i. अनाच्छादित करना, उद्घाटित करना, अनावृत करना, आवरण हटाना, प्रकट करना, ढक्कन उतारना, खोल देना, पर्दा हटाना, नंगा करना; टोपी^F सिरसे उतारना; (सेना०, पीछेकी पंक्ति^F का) स्वयं दायें या बायें घूमकर अपने आगेवाली पंक्ति^F की सीध^F में होना।

**uncovered** -ड् a. अनावृत, अनाच्छादित, खुला हुआ, न ढँका हुआ; ~ demand अपूरित माँग^F।

**uncreate** -क्रि'अेट् v.t. नाश करना, मिटाना।

**uncreated** -टि'ड् a. स्वयंभू, अज, अनादि, अजन्मा, अनिर्मित, अरचित।

**uncritical** अन्-क्रि'टिकॅल् a. समालोचना-सिद्धान्तोंके प्रतिकूल, अनालोचनात्मक; आलोचनदृष्टि-शून्य समालोचनावृत्ति^F-रहित।

**uncritically** -लि adv. समालोचना-सिद्धान्तोंके प्रतिकूल, समालोचन-दृष्टि^F के बिना।

**uncropped** -क्रॉप्ट्' a. असस्य, सस्यहीन (~ *land*)।

**uncross** -क्रॉस्' v.t. (किन्हीं एक-दूसरेको काटनेवाली वस्तुओं^F को) सीधा करना, काटा हटाना।

**uncrossed** -ड्' a. अरेखांकित, बेलकीर; बिना काटा लगाये (~ *cheque* etc.)।

**uncrown** -क्राउन्' v.t. सिंहासनच्युत करना, राजमुकुटसे वंचित करना, गद्दी^F से उतारना; अनावृत करना।

**unction** अन्क्'शॅन् n. मूर्धाभिषेक, अभिषेक, चर्चन, राजाके सिंहासनारोहणके अवसरपर सम्पन्न होनेवाला अनुलेपन-संस्कार, अभिलेपन, अनुलेपन, कैथोलिक-सम्प्रदायमें मृत्यु^F के समय सम्पन्न किया जानेवाला पवित्र विलेपन-संस्कार, तैल अथवा लेप इत्यादिका ओषधि^F के रूपमें अथवा धार्मिक कृत्यके रूपमें विलेपन, तैलमर्दन, चिकित्सा^F करनेके लिए तैल इत्यादिकी मालिश^F, मलना; विलेपन, उबटन, मरहम, लेप, विलेपन-पदार्थ; (ला०) चाटुकारितापूर्ण शब्द या व्यवहार, दिखाऊ चिकनी-चुपड़ी बातें^F; मिथ्या भावावेश, बनावटी या दिखाऊ जोश; वर्णनमें अत्यधिक आनन्द, स्वाद, मजा (*told the story with much* ~); शिष्टता^F या अत्यधिक नम्रता^F।

**unctuosity** अन्क्च्यूऑ'सिटि n. = UNCTUOUSNESS.

**unctuous** -'ट्यूअॅस् a. चिक्कण, स्निग्ध, मसृण, तैलाक्त, चर्बीयुक्त, चिपचिपा, लिजलिजा, लसदार, चिकना; भावावेगपूर्ण, चिकनी-चुपड़ी (बातें^F); चिकनी-चुपड़ी बातें^F बनानेवाला।

**unctuousness** -निॅस् n. चिक्कणता^F, स्निग्धता^F, मसृणता^F, चिकनाई^F, चिकनाहट^F, लिजलिजापन; कृत्रिम भावावेग; कृत्रिम चाटुकारिता^F, बनावटी खुशामद^F।

**unculled** -कल्ड् a. अनेकत्रित, विकीर्ण, बिखराया हुआ; न चुना हुआ (~ *flowers*)।

**uncultivable** -कल्'टिवॅबॅल् a. अकृष्य, न जोतने-बोने योग्य (~ *waterland*)।

**uncultivated** -वेटि'ड् a. अकृष्ट, बिना जोती-बोयी, परती (~ *land*)।

**uncultured** ⊙ -कल्'च्युअॅड् a. असभ्य, असंस्कृत, अशिष्ट, गँवार, अक्खड़, बुद्धू, उजड्ड, बेहूदा।

**uncus** अङ्'कॅस् n. अंकुश, (चि०) बाड्'स, हुक।

**uncut** अन्-कट्' a. अकर्तित, अविच्छिन्न, न कटा हुआ।

**undamped** -डैम्प्ट्' a. (कतु०) अनवमन्दित, अमन्दित।

**undate** अन्'डेट् a. तरंगायित, तरंगित, उन्नतानत, लहरियादार।

**undated** -टिड् a. न-दिनांकित, तिथिरहित, तिथिशून्य (~ *cheque*); (रेल०) बिना तिथि^F का, बिना तारीख^F; बेतारीख; = UNDATE।

**undaunted** -डॉन्'टि'ड् a. अदमित, निर्भीक, निर्भय, साहसी, वीर, निडर, भयरहित, दिलेर।

**undauntedness** -निॅस् n. निर्भीकता^F, साहस, वीरता^F, निर्भयता^F, निडरपन, दिलेरी^F।

**U.N. Day** United Nations Day.

**undecagon** -डे'कॅगॅन् n. एकादशभुज, एकादशकोण।

**undeceivable** -डि'सी'वॅबॅल् a. भ्रान्त्यपनेय, भ्रान्ति^F दूर करने योग्य, समझाने योग्य।

**undeceive** -व्' v.t. भ्रान्ति^F दूर करना, भ्रम या छलसे मुक्ति^F दिलाना, वास्तविकता^F से अवगत कराना, धोखा दूर करना, कान खोलना, समझाना, चिताना।

**undeceived** -ड्' a. भ्रममुक्त, छलरहित।

**undecennary, undecennial** -डि'से'नॅरि, -'निअॅल् aa. एकादशवर्षीय।

**undecidable** -डि'साइ'डॅबॅल् a. अमीमांस्य, अनिश्चेय, अनिर्णेय, अविचार्य।

**undecided** -डि'ड् a. अमीमांसित, अनिरूपित, अनिर्णीत, अनिश्चित, विचाराधीन (*point is still* ~);

अस्थिरचित्त (*he stood* ~)।

**undecisive** –डिसाइ'सिव् a. अनिर्णय, अपरिणम्य, जिसका कोई फल न मिले।

**undeclined**⊙ –डिक्लाइन्ड् a. (व्या०) अविकारी।

**undecorticated** –डिकार्'टिकेटि'ड् a. (कृषि०) छिलकासहित।

**undefended** –डिफ़ेन्'डिड् a. अरक्षित, सुरक्षारहित, रक्षाहीन, बेरोक; असमर्थित, बेपैरवी, बेवकील।

**undefined** –डिफ़ाइन्ड् a. अपरिभाषित, अस्पष्ट, अनिश्चित।

**undemocratic** –डेमॅक्रै'टिक् a. अप्रजातान्त्रिक।

**undemocratize** –डिमॉ'क्रॅटाइज् v.t. प्रजातन्त्र-विरुद्ध करना, अप्रजातान्त्रिक बनाना।

**undemonstrative** –डिमॉन्'स्ट्रॅटिव् a. भावसंयमी, भावगोप्ता, संयत, शान्त, गम्भीर, अप्रदर्शनशील, भावोद्वेगोंको न प्रकट करनेवाला।

**undeniable** –डिनाइ'ॲबॅल् a. अखण्डनीय, अकाट्य, निर्विवाद, अवश्य-स्वीकार्य, निस्सन्देह, निर्विवाद रूपसे अथवा निश्चित रूपसे मान्य, ठीक।

**under-** अवर-, अधः-, तले, नीचे (~*arm*, ~-*clerk*, ~*foot*, ~*ground*); अन्तः, अन्तर्- (~*flow*); निम्न, निम्नस्थ, अधीनस्थ, निचला (~ *clay*, ~*coat*, ~*clothes*, ~*garment*, ~*king*); अव-, अल्प- (~ *developed*, ~*valuation*); (क्रियाओं[F] के साथ) अपूर्ण रूपसे, अक्षम रूपसे, असन्तोषजनक रूपसे, कम (~ *act*, ~*charge*, ~ *develop*, ~ *do*, ~ *dress*, ~*estimate*, ~*expose*, ~*feed*)।

**under*** अन्'डॅर् १. a. निम्नस्थ, निचला* (~ *jaw*, ~*drain*); अपूर्ण, न्यून, ऊन, कम, थोड़ा; २. prep. द्वारा वशीभूत, अमुकके (शासनके) अन्तर्गत, के अन्तर्गत, के अधीन*, (नियम आदि) के अनुसार, में, अमुक समयमें, की दशा[F] में, की अवस्था[F] में (*groaning* ~ *tyranny*); (किसी) से घटकर, से छोटा, से कम (*no one* ~ *a bishop*); अधः, अपेक्षाकृत निम्न, नीचे*, तले, निम्नवर्ती स्थानपर, निचली ओर (*it fell* ~ *the table*); अन्तर्वर्ती पक्ष या दिशा[F] में, अन्दर, भीतर (तल इत्यादिके) (*inserted a knife-blade* ~ *the bark*); गौण स्थिति[F] में, गौण दशा[F] में, नीचेकी ओर, अपेक्षाकृत निम्न स्थानपर या में, नीचे करके (*a cloth should be spread* ~); **अवर, अधीन,** अधीनस्थ, निम्नस्थ, निम्न, नीचे, तले, मातहत; अक्षम रूपसे, अपूर्ण रूपसे, असन्तोषजनक रूपसे; *a few acres* ~ *corn* अनाजवाली कुछ एकड़ जमीन[F]; *keep* ~ अधीन रखना, वशमें करना; *speak* ~ *one's breath* फुसफुसाहट[F] के साथ बोलना, चुपकेसे कहना; ~ *colour of* के आभासमें; ~ *consideration* विचाराधीन; ~ *dog* पराजित, दबा हुआ, हारा हुआ, किसी लड़ाई[F] या मुठभेड़[F] में हारा हुआ कुत्ता या वैसा आदमी; ~ *his hand* अपने हस्ताक्षर सहित; ~ *report* आलोच्य, प्रतिवेद्य; ~ *review* समीक्षाधीन, समीक्ष्य; ~ *the hearth* कानाफूसी[F] करते हुए; ~ *the signature* हस्ताक्षरसे; ~ *the sun* कहीं भी, आसमानके नीचे, विस्तृत धरती[F] पर; ~ *this agreement* इस करारके अनुसार; ~ *trial* अन्वीक्षाधीन, विचारणाधीन; ~ *water* जलमग्न, जलमें, पानीके नीचे, पानीमें डूबा हुआ; *with a good meal* ~ *his belt* पेटमें खाना ठूँसकर।

**underact** अन्डॅर्-ऐक्ट् v.t. अक्षमतापूर्वक कार्य करना, (अपना काम या पार्ट इत्यादि अथवा निर०) असन्तोषजनक रूपसे सम्पन्न करना,(कामका) ठीक निर्वाह न करना।

**underarm**[1] –आर्म्' v.t. कम शस्त्र-सज्जित करना, थोड़े हथियार देना या लगाना।

**underarm**[2] a. जानुके नीचेतक बाँह[F] करके (क्रिकेट)।

**underbear** –बेॲर् v.t. आश्रय देना, सहारा देना; सहना, ओढ़ लेना।

**underbid** –बिड् v.t. (ब्रिज खेलमें) कम हाथ बोलना; (दूसरे व्यक्तिकी अपेक्षा) कम बोली[F] बोलना।

**underboard** –बोॲड्' adv. प्रच्छन्न रूपसे, गुप्त रीति[F] से, चोरी-छिपे।

**underbred** –ब्रेड् a. अशिष्ट, असभ्य, अकुलीन, हीनाचार-विशिष्ट या हीनशिक्षायुक्त, दुष्ट, नीच, गँवार, कमीना।

**underbrush, -bush** –ब्रश्', -बुश् nn. अधःक्षुप, अनुक्षुप, झाड़झंखाड़, रद्दी घास-पतवार[F]।

**underbuy** –बाइ' v.t. कम मूल्यमें या सस्ता खरीदना; v.i. कम मात्रामें खरीदना।

**undercarriage** –कै'रिज् n. **अवचक्र,** अधोविमान, गाड़ी[F] या हवाई जहाजके नीचे लगे हुए पुर्जे; **अवप्रभार,** कम बोझा।

**undercharge**[1] –'चार्ज् n. (रेल०) **न्यून शुल्क, न्यून प्रभार, अवप्रभार।**

**undercharge**[2] v.t. अल्पमूल्य लगाना, कम मूल्य लेना, **कम दाम लेना;** (बन्दूक[F] इत्यादिमें) अपर्याप्त कारतूस भरना, कम भरना, (बन्दूक[F] को) पूरा न भरना।

**underclad** –क्लैड् a. कम कपड़ोंमें।

**underclay** –क्ले' n. कोयलेके नीचेकी चिकनी मिट्टीकी तह।

**underclothes, underclothing** –क्लोद्स्, –क्लॉदिंग् nn. अधोवस्त्र, दूसरे वस्त्रोंके नीचेके वस्त्र।

**undercroft** अन्'डॅर्-क्रॉफ्ट् n. तलगृह, तहखाना, तलघर।

**undercurrent**[1] अन्'डॅर्-करॅन्ट् n. (खानखुदाई[F]) बड़ी-सी छिछली टोकरी[F] (जो सोनेके कणोंको एकत्रित करनेके लिए बाँधके नीचे लगा देते हैं; अन्तःस्रोत, अधःस्रोत, (नौवि०) **अन्तःप्रवाह,** (प्रा० भू०) **अन्तर्धारा;** (ला०) विरोधी या भिन्न प्रवृत्ति[F] का अलक्षित या अदृष्ट प्रभाव, प्रच्छन्न कार्य, गुप्त प्रभाव।

**undercurrent**[2] a. प्रच्छन्न, अन्तर्भू, अन्तःप्रवाही, जमीनके भीतरका; अदृश्य, गुप्त, प्रच्छन्न, अदेखा।

**undercut**[1] अन्'डॅर्-कट् n. (मुष्टियुद्धमें) नीचेसे ऊपरको मारा जानेवाला मुक्का; पीठ[F] के नीचेका मांस, रानका टुकड़ा (विशे० गाय[F] के गोश्तका)।

**undercut²** v.t. (वाणि०) प्रतियोगीकी अपेक्षा कम कीमतᶠपर बेचना; (संगतराशीᶠ या कन्दाकारीᶠमें प्ररचना या डिजाइन-सम्बन्धी) आसपाससे खोदकर उभरवाँ काम बनाना; (गोल्फ आदि खेलोंमें गेंदᶠको) कट मारना (कि वह ऊँची जाये और गिरनेपर दूरᶠतक न लुढ़के)।

**undercut³** a. (प्रा० भू०) तलोच्छिन्न।

**underdeveloped**⊙ –डिवे'लप्ड् a. अर्द्धोन्नत, अविकसित, अर्द्धविकसित, पिछड़ा हुआ (~ *areas*)।

**underdo** –'डू v.t. अपर्याप्त रूपसे पकाना, अधगला रखना, अधकचरा रखना, अधपका रखना; घटीᶠ करना, कम करना।

**underdone** –डन्' a. अल्पकृत, असुपक्व, अधपका, अपर्याप्त रूपसे पकाया हुआ, अधकचरा; अधूरा, कम।

**underdress** –ड्रेस्' v.t. & i. अपर्याप्त वस्त्र पहनना, बहुत हलके या मामूली वस्त्र पहनाना।

**under-employment** –एम्प्लाय्'मेन्ट् n. (श्रम०) अपूर्ण रोजगार।

**underestimate¹** –एस्'टिमेट् v.t. न्यूनानुमान करना, अल्पानुमान करना, कम अनुमान लगाना, वास्तविकताᶠसे कम समझना, कम आँकना, झूठा अन्दाजा करना।

**underestimate²**, **-ation** –मॅट्, -ए'शॅन् nn. अवमानन, न्यूनानुमान, अल्पानुमान, अल्प मूल्य-निरूपण, कम अन्दाजा।

**underexpose** –इॅक्स्पोज़् v.t (छायाचित्र०) प्लेटको अपर्याप्त प्रकाश पहुँचाना।

**underexposure** –ज़र् n. (छायाचित्र०) प्लेटको कम प्रकाश पहुँचाने या पहुँचाये जानेका भाव या क्रियाᶠ।

**underfeed** v.t. & i. **underfeeding** –फ़ीड्', फ़ी'डिंग् n. अपतर्पण; (कृषि०, चि०) अपर्याप्त भोजन, आवश्यकताᶠसे कम भोजन देना, आधा पेट खिलाना, (कृषि०) कम खिलाना, कम खाना।

**underfired** –'फ़ाअॅड् a. (बर्तन) अल्पपक्व, कमपका।

**underfoot** –'फ़ुट् १. a. तुच्छ, क्षुद्र, कमीना; २. adv. पाँवतले, पैरोंके नीचे।

**undergarment** –गॉर्'मॅन्ट् n. अधोवस्त्र, नीचेके कपड़े, अन्य वस्त्रोंके नीचे पहने जानेवाले वस्त्र।

**undergo** –गो' v.t. अनुभव करना, भोग करना, भोगना, भुगतान, दृढ़ताᶠके साथ सहन करना, सहना, झेलना, उठाना, बरदाश्त करना, काटना (*has ~ne many trials*); ~ *training* प्रशिक्षण प्राप्त करना।

**undergraduate, undergrad** –ग्रॅ'ड्युअॅट्, –⊙ग्रॅड् १. n. पूर्वस्नातक, अवरस्नातक, उपस्नातक, उपाधिᶠ या डिग्रीᶠ अप्राप्त विश्वविद्यालयका छात्र, अण्डरग्रेजुएट; २. a. स्नातकपूर्व (~ *level*)।

**undergraduateship** –शिप् n. पूर्वस्नातकत्व।

**undergraduette**⊙ –ए'ट् n. (हास्य०) पूर्वस्नातिकाᶠ, अभिस्नातक, पूर्वस्नातक महिलाᶠ।

**underground** –ग्रॉउन्ड्' १. n. गुप्त संस्थाᶠ; गुप्त विरोध; (स्कॉटलैण्ड) जमीनᶠके नीचे चलनेवाली रेलवेᶠ, अन्तर्भू रेलवेᶠ; २. a. (गुण० प्रयोगमें) भूगत, (वन०, प्रा० भूगोल) भूमिगत, (प्रा० भूगोल) अन्तर्भौम, भूगर्भी, (कृषि०) भूगर्भित, भूमिᶠके नीचे, अन्तरिल, अन्तर्लीन, भूतलके नीचे स्थित (~ *canal*, *railway*); (ला०) गूढ़, रहस्य, गुप्त, प्रच्छन्न, आच्छादित, छिपाया हुआ (~ *movement*); ३. adv. अधस्तल; धरतीᶠके तलके नीचे; ~ movement गुप्त आन्दोलन, ~ worker खानᶠके भीतरका कर्मी; go ~ अन्तर्धान होना, अज्ञातवास करना;
~ cable, ~ canal, ~ drainage, ~ growth, ~ irrigation, ~ reservoir, ~ tank, ~ water, ~ wealth.

**undergrowth** –ग्रोथ्' n. निम्नरोह, झाड़-झंखाड़, तलझाड़ीᶠ, बड़े पेड़ोंके नीचे उग आनेवाले छोटे वृक्ष या पौधे या झाड़ियाँᶠ।

**underhand** –हैन्ड' १. n. (क्रिकेट) हाथ नीचे करके फेंकी जानेवाली गेंदᶠ, अण्डरहैण्ड; (pl.) छोटे कारीगर; २. a. प्रच्छन्न, गूढ़, गुह्य, गुप्त, छुपा; निन्द्य, गर्हणीय; छलयुक्त; ३. adv. गुप्त रीतिसे; कपटसे, शठतापूर्वक।

**underhold** –होल्ड्' n. (कुश्तीᶠमें) भुजाओंᶠके नीचेकी पकड़ᶠ।

**underhung** –हन्ग्' a. (विशे० जबड़ा) आगेको निकला हुआ; कम लटका हुआ; आगेको निकले हुए जबड़ेवाला।

**underived** –डे'राइव्ड्' a. अप्रसूत, अव्युत्पन्न।

**underlay¹** अन्डॅर्'ले n. (खानᶠकी खुदाईᶠ) झुकी हुई तिरछी दरारᶠ; निपत्र, तलपत्र, जलरोध या वाटरप्रूफ पत्र या कागज, टाइपको ऊँचा करनेके लिए उसके नीचे रखा जानेवाला कागज; तलवस्त्र, कालीन, तोशक, गद्दा, बिछावन आदिके नीचे बिछायी जानेवाली चद्दरᶠ इत्यादि।

**underlay²** v.t. & i. निम्नस्थ होना, अधःस्थ होना, नीचे पड़ना; (खानᶠकी खुदाईᶠ) नमित स्थितिᶠमें आना, झुका हुआ होना, तिरछा होना; नीचे स्थापन करना, किसी वस्तुᶠके नीचे कोई दूसरी वस्तुᶠ रखना, सहारा लगाना, थामना।

**underlease** –लीस' n. (का०) उपपट्टा, शिकमी पट्टा, v.t. शिकमी पट्टेपर देना।

**under-lessee** –लॅसी' n. उपपट्टाधारी, शिकमीपट्टाधारी।

**underlet**–लॅट्' v.t. दूसरे किरायेदारको किरायेपर देना, आगे फिर पट्टेपर देना; मकान जमीनᶠको निश्चित किरायेसे कमपर उठाना, कम किराया लेना।

**underlie** –लाइ' v.t. (भूतल इत्यादिके अथवा निर०) नीचे होना, तले होना; (ला०, सिद्धान्त इत्यादि सम्बन्धी) नींवᶠ होना, अवलम्बन होना, आधार होना।

**underline¹** –लाइन्' n. अन्तःघोषणाᶠ, अन्तःसूचनाᶠ, आगे होनेवाले तमाशेकी घोषणाᶠ; अधःपंक्तिᶠ।

**underline²** v.t. (शब्दपर अधिक बल देनेके लिए अथवा यह सूचित करनेके लिए कि शब्द तिरछे अक्षरों या इटैलिक्समें छापे जायँ) रेखांकित करना, (शब्दके) नीचे रेखाᶠ खींचना।

**underlinen** –लि'निन् n. अधोवस्त्र, कुर्ता, कमीजᶠ,

अन्दर पहने जानेवाले दूसरे कपड़े ।

**underling** –लिंग' n. अनुजीवी, टहलुआ; अधीनस्थ, अधीन कर्मचारी, छोटा (प्रायः हीनतासूचक) ।

**underlying** –लाइ'इंग् a. अधःशायी, **अधःस्थ** (~ *rock*), नीचे पड़ा हुआ (~ *mass*); अन्तर्निहित, भीतरी (~ *idea*) ।

**underman** –मैन्' v.t. आवश्यकता^F से कम आदमी नियुक्त करना, आवश्यकता^F से कम कर्मचारी या नाविक रखना ।

**under-manned** –ड a. **अवनाविक, कम नाविक** वाला ।

**undermentioned** –मे'न्'शॅन्ड् a. **निम्नलिखित** (~ *premises*) ।

**undermine** –माइन् v.t. गुप्त साधनों द्वारा (व्यक्तिकी ख्याति^F, प्रभाव इत्यादिकी) क्षति^F करना, जड़^F काटना, जड़^F खोदना, सेंध^F लगाना; (स्वास्थ्य इत्यादिकी) अज्ञात रूपसे हानि^F पहुँचाना या नष्ट कर देना, दुर्बल बनाना; नींव^F खोखली कर देना, अधःखनन करना, अन्दर-अन्दर सुरंग^F खोदना (*rivers* ~ *their banks*) ।

**underminer** –नॅर n. (किसी व्यक्ति की ख्याति^F, प्रभाव आदिकी) जड़^F खोदनेवाला; क्षतिकर्ता; (स्वास्थ्य इत्यादिकी) अज्ञात रूपसे हानि^F पहुँचाने या नष्ट करनेवाला; अन्दर-अन्दर सुरंग^F खोदनेवाला, बुनियाद^F खोखली करनेवाला ।

**undermost** –मोस्ट् a. सर्वापेक्षा निम्न, निम्नतमवर्ती, सर्वनिम्नवर्ती, निम्नतम ।

**under-muslins** ⊙ n. अन्दर पहननेके कपड़े ।

**underneath** अन्डॅर्-नीथ १. n. निचला तल, निचला भाग; २. adv. निम्नतर स्थानकी ओर, निचले स्थानपर; ३. prep. नीचे, तले; (तलभाग-सम्बन्धी) निम्नस्थ, निम्नतर, निचला ।

**under-nourishment** अन्डॅर्-न'रिश्-मॅन्ट् n. (चि०) अपतर्पण, अल्पपोषण, न्यूनपोषण ।

**underpart** –पार्ट्' n. अधीन भाग, निचला हिस्सा ।

**underpass** ⊙ –पास्' n. छोटा मार्ग ।

**underpay** –पे' v. t. (कर्मचारियों इत्यादिको) उचितसे कम पारिश्रमिक देना, अपर्याप्त या असन्तोषजनक वेतन या मजदूरी^F देना ।

**underpin** –पिन्' v. t. बाँध या पुश्ता लगाना, सहारेके लिए थम^F लगाना, थूनी^F या अड़ान^F लगाना, टेक^F लगाना, सहारा देना ।

**under-pinning** –निंग् n. (यन्त्र०) **निचले भागका पुनर्निर्माण** ।

**underplot** –प्लॉट्' n. अभिसन्धि^F, गुप्त मन्त्रणा^F; अवान्तर कथानक, अवान्तर कथा^F, अन्तर्कथानक, अन्तर्कथा^F ।

**underproduction** –प्रडक्'शॅन् n. न्यून उत्पादन, अल्प उत्पादन, अपर्याप्त उत्पादन, नाकाफी पैदावार^F ।

**underproof** –प्रूफ्' a. ऊनसुषव (~ *spirit*) ।

**underprop** –प्रॉप' v.t. अवलम्बन देना, सहारा या थूनी^F लगाना ।

**underproprietor** –प्रॅप्राइ'ॲटॅर् n. (का०) **उपस्वत्वाधिकारी, उपस्वामी**, छोटा मालिक ।

**underquote**–क्वोट् v.t. (दूसरेकी अपेक्षा) कम कीमत^F माँगना या बताना, कम आँकना, कम कीमत^F लगाना (माल इत्यादिकी) ।

**underrate** –रेट् v.t. न्यूनानुमान करना, अल्पानुमान करना, कम मूल्य लगाना ।

**under-ripe** –राइप्' a. अपक्व, कच्चा ।

**underscore** –स्कोॲर्' v.t. अनुरेखित करना, रेखांकित करना, नीचे लाइन^F खींचना ।

**underscoring** –रिंग n. (वाणि०) **अधोरेखन** ।

**undersecretary** –से'क्रिटॅरि n. **अवरसचिव**, उपसचिव, अण्डरसेक्रेटरी ।

**undersecretaryship** –शिप् n. अवरसचिवत्व, उपसचिवका पद ।

**undersell** १. n. (बैंक०) **अपविक्रय**; २. v.t. (दूसरेकी अपेक्षा) अधिक सस्ता बेचना ।

**underseller** –लॅर् n. (दूसरेकी अपेक्षा) अधिक सस्ता बेचनेवाला ।

**underset**[1] –से'ट' n. (नौवि०) अन्तःप्रवाह, विरुद्ध अन्तःस्रोत, विरोधी अन्तःधारा^F, ऊपर जल अथवा वायु^F के विपरीत बहनेवाला जलस्रोत या जलधारा^F ।

**underset**[2] v.t. सहारेके लिए थूनी^F इत्यादि लगाना या अड़ाना, सहारा देना, नीचे लगाना ।

**undersheriff** –शे'रिफ़ n. उपक्षेत्रपाल, अधीनस्थ शेरिफ ।

**undershirt** ⊙ –शर्ट्' n. फतुही^F, वास्कट^F, कुरती^F, बण्डी^F ।

**undershot**–शॉट्' a. बहनेवाले पानीके नीचे चलनेवाला (पहिया); (कानून) कम सजा^F पाये हुआ ।

**undershrub** –श्रब' n. अधःक्षुप, लघु गुल्म, छोटी झाड़ी^F ।

**undersigned** –साइन्ड् a. अधोहस्ताक्षरी, निम्नहस्ताक्षरित; the ~ निम्नहस्ताक्षरकर्ता ।

**undersized** –साइज़्ड् a. छोटा, ठिगना, नाटा, साधारण आकार या कदसे छोटा ।

**undersoil** –सॉएॅल्' n. = SUBSOIL.

**understamped** ⊙–स्टैम्प्ड्' a. अल्पमुद्रांकित, **ऊन मुद्रांकित, कम स्टाम्प लगा**, थोड़े स्टाम्प या टिकटवाला (~ *document*) ।

**understand** –स्टैन्ड्' v.t. & i. अवबोध करना, प्रणिधान करना, हृदयंगम करना, अर्थ समझना, अर्थ जानना (शब्दों, व्यक्ति अथवा भाषा^F इत्यादिका) (*does not* ~ *what you say*); कल्पित करना, मानसिक रूपसे पूर्ति^F करना, मान लेना, शब्द जोड़ लेना, बना लेना (*the verb may be either expressed or understood*); (किसी भी वस्तु^F या व्यक्तिका महत्त्व अथवा व्यवस्था^F या कारण या स्वभाव) मानसिक रूपसे ग्रहण करना या मालूम करना, बूझना, बात^F समझना (*I* ~ *your difficulty*); परिणाम निकालना

या अनुमान करना, विशेष सूचना[F] द्वारा सूचित होना, स्वीकृत रूपमें लेना, अनुमान कर लेना, जानना, मान लेना (*I ~ that doors open at 7.30*)।

**understandable** –डॅबॅल a. अवबोध्य, अवबोधनीय, प्रणिधेय, हृदयंगमनीय, समझने योग्य, जानने लायक।

**understanding**[1] –डिंग् n. **प्रतिपत्ति**[F], अवबोधन, अर्थग्रहण (क्रियागत अर्थोंमें); धारणा[F], बोधशक्ति[F], ज्ञान, मेधा[F], बोध, मति[F], बुद्धि[F], प्रज्ञा[F], **अवबोध**, कल्पनाशक्ति[F], धीशक्ति[F], ग्रहणशक्ति[F], **समझ**[F], बूझ[F]; ऐक्य, संगति[F], एकमतता[F], सम्मति[F], सहमति[F], मतैक्य, एकता[F], **समझौता**, मेल (*must come to an ~ with him*); (pl. ग्रा०) पैर, पाँव, टाँगें[F], जूते इत्यादि)।

**understanding**[2] a. विचक्षण, सुनिपुण, सूक्ष्मदृष्टियुक्त, समझदार, पैनी समझवाला।

**understate** –स्टेट्' v.t. कम बतलाना।

**understock** –स्टॉक' v.t. (दुकान[F] या कारखानेमें) कम सामान रखना।

**understood** –स्टुड्' a. अवबुद्ध, विज्ञात, विदित, समझी हुई (बात[F] इत्यादि)।

**understrapper** –स्ट्रॅ'पॅर् n. उपाधिकारी, अधीनस्थ अभिकर्त्ता, अधीनस्थ पदाधिकारी या कार्यकर्त्ता, पेशकार; अनुजीवी।

**understrapping**–पिंग् a. अधीनस्थ, अधीन, अनुजीवी, अवर, मातहत।

**understudy** अन्'डॅर्-स्टडि १. n. अन्तःअभिनेता, स्थानापन्न अभिनेता, झटपट किसी दूसरेका अभिनय तैयार करनेवाला; (श्रम०) उपकर्मी; (अर्थ०) **बदल**[F]; २. v.t. (किसी अभिनेताके) स्थानापन्न अभिनेता या अन्तःअभिनेता-के रूपमें अभिनय करना, एवजी (अभिनेय अंशका) अध्ययन करना या पढ़ना।

**undertake** अन्डॅर्-टेक् v.t. & i. (किसी कार्यको) करनेकी स्वीकृति[F] देना, **वचन देना**, वादा करना, हामी[F] भरना; (का०) **उपक्रम करना**, उत्तरदायित्व लेना, किसी कार्यमें अपनेको संलग्न करना, अंगीकार करना, किसी कार्यके लिए अपनेको उत्तरदायी बनाना, ग्रहण करना, हाथमें लेना, **लेना**, कबूल करना, (अपने ऊपर किसी कार्यका) **भार लेना**, बीड़ा उठाना, अपने जिम्मे लेना; प्रतिज्ञा[F] करना, विश्वासके साथ कहना, पक्की बात[F] बताना (*I will ~ that he has not heard a word*); (प्रा०) प्रतिभूति[F] करना, प्रतिभू होना, जामिन होना (किसी बात[F] या किसी व्यक्तिके लिए); (बोल०) अन्त्येष्टि-क्रिया[F]का प्रबन्ध करना; (प्रा०) (किसी व्यक्तिसे) लड़ाई[F] या बहस[F] छेड़ना।

**undertaker** –कॅर् n. उपक्रामी, अनुष्ठाता, किसी कार्य-का अपने ऊपर भार लेनेवाला, प्रतिभूति[F] करनेवाला इत्यादि (क्रियागत अर्थोंमें); प्रतिभू, जामिन; ठेकेदार; महाब्राह्मण, अचारज; (इति०) उत्तरदायी व्यक्ति (जो इस बात[F]का जिम्मा लेता था कि अगर सम्राट उसे कुछ सुविधाएँ[F] प्रदान करे तो वह पार्लियामेण्ट[F]से कोई कानून स्वीकृत करा देगा)।

**undertaking** –किंग् n. व्यापार, कार्य, व्यवसाय, कारोबार; कार्यभारग्रहण, स्वीकृति, अंगीकार, प्रतिभूति[F] इत्यादि (क्रियागत अर्थोंमें); **वचन, प्रतिश्रुति**[F], प्रतिज्ञा[F], देयता[F], उत्तरदायित्व; **उपक्रम**, समारम्भ, व्यवसाय, योजना; **लेना**; जोखिम, जिम्मेदारी[F] (*a serious ~*); अन्तिम-संस्कार सम्पादन, अन्त्येष्टि-क्रिया-प्रबन्ध।

**under-tenancy** –टॅ'नॅन्सि n. अधोधृति[F], दूसरेकी पट्टेदारी[F], भाड़ेदारी[F], शिकमी पट्टा।

**under-tenant** –न्ट् n. (का०) **उपाभोगी**, दूसरेका पट्टेदार, असामी या किरायेदार, पट्टेदारका भाड़ेदार।

**under-tenure** –टॅ'न्युर्' n. (का०) **उपभू-धृति**[F], **उपधृति**[F]।

**under-time** –टाइम्' n. **समय-पूर्व**।

**undertone** –टोन् n. निम्नस्वर, धीमा स्वर या लय; पतला या हलका रंग।

**undertook** –टुक्' UNDERTAKE का भू० का०।

**undertow**–टो' n. (प्रा०भू०) अधःप्रवाह, **अधोधारा**[F]; लहरों[F]की किनारेसे टक्कर[F]।

**undervaluation**–वैल्युए'शॅन् n. **अधोमूल्यांकन, ऊन-मूल्यांकन, न्यून मूल्यांकन, अल्पमूल्यन**, कममूल्यांकन।

**undervalue** –वैल्'यू v.t. (का०) **अधोमूल्यांकन करना, ऊनमूल्यांकन करना, न्यून मूल्यांकन करना**।

**underwaist**⊙ –वेस्ट n. चोली[F], अंगिया[F], बाडी[F]।

**under-way** –वे' a. (परि०) **खुला; चालू**।

**under-weigh** –वे' a. (परि०) **खुला**।

**underwear** –वेॲर्' n. अन्तरीय, अन्तर्वस्त्र, अधोवस्त्र, जाँघिया, नीचे पहननेके कपड़े।

**underwing** –विंग' n. अन्तर्पक्षी, छोटा पतिंगा।

**underwood**–वुड्' n.= (कृषि०) **अधोवन**; UNDER-GROWTH.

**underwork**[1] –वर्क्' n. सहायक कार्य, इमदादी काम; हलका काम; कम मजदूरी[F]का काम।

**underwork**[2] v.i. कम मजदूरी[F]पर काम करना; सहायक कार्य करना; नींव[F] खोदना, जड़[F] काटना, बिगाड़ करना।

**underworld** –वर्ल्ड्' n. रसातल, नरक, पाताललोक, **पाताल** (*~ deity, ~ god*), पृथ्वी[F]के विपरीत तलके देश, पृथ्वीके नीचेकी दुनिया[F]; सबसे नीचेका स्तर, तह[F] या पर्त[F]; गुप्त स्थान; गुप्त जीवन।

**underwrite** –राइट् v.t. & i. (का०) **निम्नांकन करना**, नीचे लिखना; हस्ताक्षर करके देना (बीमापत्रपर), **बीमा करना**; समुद्री सम्पत्ति[F]का व्यवसाय या कारबार करना, जनता[F] द्वारा न खरीदे हुए (कम्पनी[F] इत्यादिके) समस्त हिस्सोंको खरीदनेका जिम्मा लेना।

**underwriter** –टॅर् n. **निम्नांकक**, स्वहस्ताक्षरकर्त्ता; (वाणि०, अर्थ०) **हामीदार**, अभिगोपक, समुद्री बीमा करनेवाला, बीमेवाला, **बीमाकर्त्ता, बीमादार**; (कम्पनी[F]के) न बिके हुए हिस्सोंके खरीदनेका जिम्मेदार, हामीदार।

**underwriting** –टिंग् n. **निम्नांकन**, नीचे लिखना; हस्ताक्षरण, हस्ताक्षर करना; (अर्थ०) हामीदारी[F] (*~ commission*); अभिगोपन, **बीमा करना**।

**undeserving** अन्-डि'ज़र्'विंग् a. अनर्ह, अपात्र, अनधिकारी।

**undesigned** ⊙ –डि'ज़ाइन्ड' a. असंकल्प, अनभिप्रेत, अयोजित, अपरिकल्पित, अनजान, बेइरादा।

**undesigning**–निंग् a. UNDESIGNED; ऋजु, सीधा; निरीह, निर्दोष, सच्चा।

**undesirability, undesirableness** –डि'ज़ाॲरॅ-बि'लिटि, –नॅस् n. अवांछनीयता^F, अनिष्टता^F, अप्रीतिकरता^F, असुविधाजनकता^F।

**undesirable** –रॅबॅल् १. n. अवांछनीय या अनिच्छित व्यक्ति; २. a. अनिच्छित, अनभिप्रेत, **अवांछनीय**, अवांछित, अप्रिय, अप्रीतिकर, असुविधाजनक (~ *qualities*); निरर्थक, फालतू (~ *matter*)।

**undesired** –ईं' n. अयाचित, अनिच्छित, बिन माँगा।

**undesirous** –रॅस् a. अनीह, अनभीप्सु, अनिच्छुक।

**undetermined** –डि'टर'मिन्ड् a. अनिर्णीत, **अनिर्धारित**, अस्थिर, अनिश्चित (~ *form*)।

**undeviating** –डी'विएटिंग् a. अविचल, दृढ़, अविचलित, अटल; नियमित, नियमबद्ध।

**undies** अन्'डिज़् n. (pl.) (बोल०) अधोवस्त्र, जाँघिया, नीचे पहननेके कपड़े, कुर्ते या पाजामेके नीचे पहननेके कपड़े, बनियान^F।

**undigested** अन्-डिजे'स्'टिड् a. अजीर्ण, अपचित, अपक्व, अनपचा, कच्चा; (तथ्य आदि) दुर्व्यवस्थित, अव्यवस्थित।

**undignified** ⊙ –डिग्'निफ़ाइड् a. अप्रतिष्ठोचित, अमर्यादोचित, अभद्र, गौरवहीन, मर्यादाहीन, गौरवहानिजनक, प्रतिष्ठारहित या प्रतिष्ठाके विरुद्ध।

**undiminished** –डिमि'निश्ड् a. अक्षत, अन्यून, अक्षीण, अक्षुण्ण।

**undine** अन्डीन्' n. जलपरी^F, समुद्र परी^F।

**undiplomatic** अन्-डिप्लॅमै'टिक् a. अकूटनीतिक, कूटनीतिविरुद्ध।

**undisciplined** –डि'सिप्लिन्ड् a. अशासित, अनुशासनहीन; अशिक्षित; कच्चा।

**undisguisable** –डिस्गाइ'ज़ॅबॅल् a. अविकार्य, अनावरणीय, अप्रच्छादनीय।

**undisguised** ⊙ ज़्ड् a. विवृत, अनावृत, अप्रच्छन्न, प्रत्यक्ष, स्पष्ट, आवरणरहित, साफ़, बेपरदा, खुला हुआ (~ *reluctance* etc.); अछद्म, सरल, सादा।

**undisguisedly** ⊙ –ज़िड्-लि adv. प्रत्यक्षतः, खुल्लमखुल्ला।

**undisposed** –डिस्पोज़्ड्' a. INDISPOSED; अप्रवण, उचाट।

**undissociated** –डिस्सो'शिएटिड् a. (भौ०) **अवियोजित**, (रसा०) **अविघटित**, अविलग्न।

**undistributed** –डिस्'ट्रिब्यूटिड् a. अवितरित, अविभक्त, अविभाजित; (दर्श०) **अव्याप्त**, अव्याप्तदोष (~ *preposition*)।

**undisturbed** –डिस्'टर्ब्ड् a. अविक्षुब्ध, अविचल, शान्त, स्थिर, गम्भीर, अनुद्विग्न, शान्त।

**undivided** –डिवाइ'डिड् a. अभिन्न, एकाग्र, अनन्य, **अविभक्त** (~ *attention, family*)।

**undivinable** –डिवाइ'नॅबॅल् a. अनवधार्य, अविचारणीय, समझमें न आने योग्य।

**undo** –डू v.t. सर्वनाश करना, (सम्भावनाएँ^F, प्रसिद्धि^F अथवा भविष्य या चरित्र) नष्ट करना, बरबाद करना, तबाह करना, बिगाड़ना; शून्य करना, मिटाना, किये हुए को अन्यथा या व्यर्थ करना (*cannot ~ the past, our past actions*); बन्धनमुक्त करना, ढीला करना, उधेड़ना; (व्यक्तिके) वस्त्र या बटन आदि खोलना; (कोट, बटन या पार्सलको) खोलना; हल करना।

**undoer** –ॲर् n. (सम्भावनाएँ^F, प्रसिद्धि^F, भविष्य, चरित्र इत्यादिको) नष्ट करनेवाला व्यक्ति, अन्यथाकारी।

**undoing** –इंग् n. **निराकरण** (~ *mechanism*), भ्रष्टता^F, नाश, बरबादी^F, तबाही^F, बेकार करना।

**undone**–डन् a. हत, भ्रष्ट, विनष्ट, नष्ट, तबाह, बरबाद; असम्पादित, अकृत, असम्पन्न, बिना किया।

**undoubtedly** –डॉउ'टिड्-लि adv. निस्सन्देह, निश्चय, बेशक।

**undress**[1] –ड्रे'स्' n. शिथिल परिच्छद, खुले वस्त्र; (घरपर पहननेके) ढीले-ढाले कपड़े(प्रायः ला० एवं गुण०)।

**undress**[2] v.t. & i. विवस्त्र करना, वस्त्रहीन करना या होना, नंगा करना या होना, कपड़े उतारना; पट्टी^F खोलना, फाहा उतारना।

**undressed** –ड्' a. विवसन, विवस्त्र, वस्त्ररहित, वस्त्रहीन, नंगा; असंस्कृत, अपक्व, कच्चा; ढीले-ढाले या घरेलू वस्त्र पहने हुए।

**undried** ⊙ –ड्राइ'ईड् a. क्लिन्न, आर्द्र, भीगा हुआ; हरा, कच्चा।

**undue** –ड्यू' a. अदेय; **अनुचित**, अयुक्त, अवैध, नामुनासिब, नाजायज; (~ *advantage, influence*); अत्यधिक, अनुपातरहित, असन्तुलित; अनावश्यक, अधिक, अत्यन्त (*spoke with ~ warmth*);
~ claim, ~ delay, ~ influence, ~ offence, ~ pressure.

**undulant** –ड्यूलॅन्ट्' (चि०) उर्मिमान्, तरंगयुक्त, लहरदार, लहरानेवाला; ~ fever (चि०, कृषि०) उर्मिमान् ज्वर, **माल्टा ज्वर**, T. ज्वर।

**undulate**[1] v.i. (चि०) उर्मिमान् होना, तरंगायित होना, स्पन्दित होना, कम्पित होना, लहरें^F लेना, (भौ०) लहराना, लहराकर चलना, लहरिया होना, लहरदार दिखना, लहरदार बनना।

**undulate**[2]–लॅट्' a. (चि०) उर्मिमान्, (वन०) **ऊर्मिल**, तरंगायित, लहरिया, लहराता हुआ, लहरदार (*leaves with ~ margins*)।

**undulated** –टिड् a. तरंगित, उच्चावच, नतोन्नत, लहरियादार।

**undulating**–टिंग् a. (चि०) उर्मिमान्, (भौ०) **ऊर्मिल**, तरंगवत्, **तरंगित**, लहरियादार; विषम, असमतल,

उन्नतावनत, ऊँचानीचा; ~ country (प्रा०भू०) ऊँचा-नीचा प्रदेश;
~ form, ~ ground, ~ membrane, ~ surface, ~ turns, ~ zone.

**undulation** –ले'शॅन् n. (भौ०) तरंगन, तरंगगति^F, ऊर्मिमत्ता^F, तरंगायित अवस्था^F, तरंगवत आन्दोलन, लहरिया गति^F या आकार; (भौ०) ऊर्मि^F, झकोरा, तरंग^F, हिलोरा; सौष्ठवयुक्त या सुघर उठान^F और गिरान^F, इसकी प्रत्येक लहर^F; (भौ०) ऊर्मिमाला^F; लहरदार पंक्तियों^Fका समूह; (निदान०) हृदयमें लहरदार कम्पन^Fकी अनुभूति^F, लहर^F।

**undulationist**–निस्ट् n.तरंगसिद्धान्तको माननेवाला।

**undulatory** –ड्यूलेटॅरि a. ऊर्मिमान्, (भौ०) ऊर्मिल, (जीव०) तरंगित, तरंगी, तरंगवत, उन्नतानत, ऊँचानीचा, थरथराता हुआ, हिलोरता हुआ, लहरिया, (भौ०) लहरदार, लहराता हुआ; लहरिया गतिका अथवा उसके फलस्वरूप उत्पन्न;
~ current, ~ curve, ~ fluctuation, ~ motion, ~ theory.

**undulous** –ड्यूलॅस् a. = UNDULATING.

**unduly** –ड्यू'लि adv. अत्यधिक, अति-, अत्यन्त, असाधारण रूपमें, अनुचित रूपसे; अनावश्यक रूपसे (~ *burdensome*)।

**unduteous** –ड्यू'टिॲस् a. कर्तव्यच्युत, कपूत।

**undy** a. तरंगायित, उन्नतानत, लहरियादार।

**undying** अन्-डाइ'इंग् a. शाश्वत, अविनश्वर, अनश्वर, अमर, अमिट (~ *fame*)।

**unearned** –अर्न्ड्' a. (का०) अनुपार्जित, (वाणि०) अनर्जित (~ *increment*), अनुचित, बिना उद्योगके प्राप्त, बिना प्रयासके प्राप्त, नावाजिब, बिना कमाया हुआ, बेकमाया (~ *income*)।

**unearth** –अर्थ्' v.t. भूमि^Fके बाहर निकालना, गर्तसे बाहर करना, खोदकर निकालना; प्रकाशमें लाना; लोमड़ी^F को माँद^Fसे निकालना; (ला०) पता लगाना (षड्यन्त्र या अभिसन्धि^F आदिका)।

**unearthed** –ड्' a. उत्पाटित, खनित, खोदा हुआ, खोदकर निकाला हुआ, प्राप्त।

**unearthliness** –थॅलि-निॅस् n. अपार्थिवता^F, अति-प्राकृतिकता^F, अलौकिकता^F, विलक्षणता^F।

**unearthly** –लि a. अपार्थिव, अतिप्राकृत, लोकातीत, अलौकिक, स्वर्गीय, प्रेतवत्, असांसारिक, अद्भुत, विलक्षण, अजीब (~ *cry*); (बोल०) व्यर्थ, बेकार, बुरा, सवेरे, समयसे पहले, असमय (*why call me at this ~ hour*)।

**unease** –ईज़्' n. असुख, अशान्ति^F, विकलता^F, उद्विग्नता^F, बेचैनी^F, बे-आरामी^F।

**uneasiness** –ज़िनिॅस् n. असमाधान, विकलता^F, आकुलता^F, व्याकुलता^F, अशान्ति^F, असुख, घबराहट^F, बेचैनी^F; बेकली^F।

**uneasy** –ज़ि a. (शारीरिक या मानसिक रूपसे) उद्विग्न, अस्थिर, विकल, व्याकुल, आकुल, बेचैन, बेकल, परेशान, बेआराम (*you seem ~*); अशान्तिजनक, चिन्ताजनक, आशंकास्पद, घबरा देनेवाला(*had an ~ suspicion*); ~ *lies the head that wears the crown* जितनी दौलत^F उतनी मुसीबत^F।

**uneconomic**–ईकॅनॉ'मिक् a. अलाभकारक, अलाभकर, लाभरहित, बेफायदा (~ *holdings*, ~ *property*)।

**uneconomical** –कॅल् a.महँगा; खर्चीला; किफ़ायती।

**unedifying**–ऍ'डिफ़ाइइंग् a. अनाध्यात्मिक, आत्माको ऊपर न उठानेवाला; अनैतिक, पापशिक्षणशील, अनैतिकता^Fको प्रश्रय देनेवाला।

**uneducated** –ऍ'ड्यूकेटिॅड् a. अशिक्षित, अनपढ़, गँवार, जाहिल।

**U.N.E.F.** United Nations Emergency Fund.

**unembodied**–ईम्बॉ'डिॅड् a. असंलग्न, असम्बद्ध।

**unemployability** –इम्प्लाॅइॲबि'लिटि n. (अर्थ०) अनियोज्यता^F, रोजगारके लिए अयोग्यता^F।

**unemployable** –ईम्प्लाॅइ'ॲबॅल् a. & n. अनियोज्य, व्यर्थ, बेकार, व्यवहारके अयोग्य, (श्रम०) रोजगारके अयोग्य, अकारथ; (चरित्र, आयु^F अथवा अन्य पक्षोंमें सवैतनिक) नियुक्ति^Fके अयोग्य (व्यक्ति)।

**unemployed** ⊙ –ईड् a. अनधियुक्त, निरुद्यम, निरुद्योग, वृत्तिरहित, वृत्तिहीन, अनियुक्त, अनियोजित, नियुक्तिहीन, अव्यवहृत, निर्व्यापार, बेकार, खाली, बेरोजगार, रोजगारमें न लगा हुआ(~*capital*, *person*)।

**unemployment** –मॅन्ट् n. निरुद्योगिता^F, अनुद्योग, निरुद्यमता^F, उद्योगाभाव, वृत्तिहीनता^F, कार्याभाव, (अर्थ०, श्रम०) बेकारी^F, (अर्थ०, श्रम०) बेरोजगारी^F, बेकार अवस्था^F; ~ benefit बेकारी लाभ, (अर्थ०) बेकारी भत्ता, (बीमा अधिनियमके अन्तर्गत अथवा श्रमजीवीसंघ द्वारा) वृत्तिहीन श्रमिकको दिया जानेवाला लाभधन; ~ insurance (वाणि०, अर्थ०) बेरोजगारी बीमा; (अर्थ०) बेकारी बीमा।

**unencumbered** –इॅन्कम्'बॅर्ड् a. दायमुक्त, ऋणमुक्त, भारमुक्त, (का०) भाररहित, बन्धनमुक्त, ऋणमुक्त (~ *securities*); ~ estate अभारसम्पत्ति^F, दाय अथवा ऋणसे मुक्त भूसम्पत्ति^F या जायदाद^F।

**unending** –ऍन्'डिंग् a. अनवरत, अनन्त; शाश्वत, निरन्तर, चिरस्थायी, अन्तहीन, छोरहीन, बेहद।

**unendingly** –लि adv. अनवरत, बेहद।

**unendingness** –निॅस् n. अनवरतता^F, सततता^F, चिरस्थायित्व, अनन्तता^F।

**unenervated** –ऍ'नॅर्वेटिॅड् a. अक्षीण, अनशक्त, स्फूर्तियुक्त, अहततेज।

**un-English** –इंग्'लिश a. गैर-अंग्रेजी, अंग्रेजोंके आचार-व्यवहार या रीति-रस्मोंसे पृथक् या उनसे विपरीत, अंग्रेजी भाषा^F अथवा उसके सिद्धान्तोंसे असम्बद्ध।

**unenjoyed** –इॅन्जाॅए'इड a. अप्राप्त, अलब्ध, जो न भोगा हो।

**unequal** –ई'क्वॅल् a. असम, असमान, विषम, (~

*angle*), अतुल्य, हीन, अनन्यगुणयुक्त, बेमेल, थोड़ा-बहुत (~ *development*)।

**unequivocal** –इँक्वि'वॅकॅल् a. अश्लिष्ट, अद्व्यर्थ, सुव्यक्त, सुस्पष्ट, स्पष्ट, असन्दिग्ध, बिल्कुल साफ़ (~ *terms*)।

**unequivocally** –लि adv. सुस्पष्टतः।

**uuequivocalness** –ल्-निॅस n. अश्लिष्टता^F, अद्व्यर्थता^F, सुव्यक्तता^F, सुस्पष्टता^F, शुद्धता^F, असन्दिग्धता^F।

**unerring**–अे'र्'रिंग a. अभ्रान्त, अमोघ, अचूक-सन्धानी, भ्रमशून्य, निर्भूल, अचूक, ठीक (~ *judgement*)।

**unerringly** –लि adv. ठीक-ठीक, अचूक, बिलकुल सही तौरपर।

**unerringness** –निॅस् n. अभ्रान्तता^F, अभ्रान्ति^F, अचूकसन्धानत्व, अचूकपन।

**U.N.E.S.C.O., UNESCO** United Nations Educational scientific and Cultural Organization.

**unessential** –इँसे'न्'शल् १. n. किसी वस्तु^Fका अतात्त्विक या अनावश्यक भाग; २. a. अतात्त्विक, अनावश्यक, गौण, गैरअहम, गैरलाजमी, गैरअसली, गैरजरूरी।

**uneven** –ईं'वॅन् a. असदृश, (यन्त्र०, प्रा०भू०) असम, विषम, अतुल्य (*makes ~progress*); असमतल, उन्नतानत, असमान, नाहमवार, ऊबड़-खाबड़, बीहड़, टेढ़ा, ऊँचा-नीचा; (संख्या-सम्बन्धी, कृ०) विषम, ताक़;
~ age, ~-aged, ~-aged crop, ~-aged forest, ~-aged system, ~-carriaged, ~ contour, ~ crop, ~ distribution, ~-handed, ~-numbered, ~-priced, ~-roofed, ~ soil.

**unevenness** –निॅस् n. असमानता^F, (शिक्षा०) असमता^F, विषमता^F, ऊबड़-खाबड़पन, नीची-ऊँची स्थिति^F।

**unexampled** ⊙–इँग्जैम्'पॅल्ड् a. निरुपम, अनुपम, अपूर्व, अद्वितीय, दृष्टान्तशून्य, बेजोड़।

**unexceptionable** –इँक्से'प्'शॅनॅबॅल् a. श्लाघ्य, निर्बाधित, निर्बाध, अबाधित, अबाध, अदूष्य, अबाध्य, निर्दोष, बेगुनाह।

**unexceptionableness** –निॅस् n. श्लाघ्यता^F, निर्बाधता^F, निर्बाधितता^F, अबाधता^F, अदूष्यता^F, निर्दोषता^F।

**unexceptional** –नॅल् a. अपवर्ज्य, श्लाघ्य, निर्बाध, अबाध, अदूष्य, निर्दोष।

**unexpected** –इँक्स्पे'क्'टिड् a. अप्रत्याशित, आशा-विपरीत, अतर्कित, आकस्मिक, सहसा, अचिन्तित, अनाशंकित, अचानक, एकाएक।

**unexpectedness** –निस n. अप्रत्याशितता^F, आशा-विपरीतता^F, अतर्कितता^F, अचानक होना।

**unexperienced** –इँक्स्पीअॅ'रीन्स्ट् a. अननुभवी, अनुभवहीन।

**unexpired** –इँक्स्पाअॅर्ड् a. (पट्टा, छुट्टी^F आदि) अव्यतीतावधि, अनवमित, (वाणि०) अनतीत, (~ *discounts*), असमाप्त, अव्यतीत, शेष।

**unexplored** ⊙–इँक्स्प्लोअॅर्ड्' a. अपरीक्षित, अज्ञात, गुप्त, नामालूम।

**unfabled** ⊙–फ़े'बॅल्ड् a. अकल्पित, सत्य, वास्तविक, सच्चा।

**unface** –फ़ेस् v.t. अनावृत्ति करना, प्रकाशित करना, प्रकट करना, सामने करना, खोलना।

**unfadable** –फ़े'डॅबॅल् a. अक्षय, अमिट, कभी न घटनेवाला।

**unfailing** –फ़े'लिंग् a. अचूक, न घटनेवाला, कम न पड़नेवाला, (~ *supply*); अच्युत, अक्षय, अमोघ, अव्यर्थ, अनश्वर, निश्चित, अचूक; आशानुकूल (~ *resource*)।

**unfailingness** –निॅस् n. अक्षयता^F, अमोघता^F, निश्चितता^F, अचूकपन; आशानुकूलता^F।

**unfair** –फ़ेअॅर्' a. अन्याय्य, असाधु, अनीतिपूर्ण, अनुचित, अयोग्य, बेजा, नावाजिब (*an ~ advantage, play*)।

**unfairness** –निॅस् n. पक्षपात, असाधुता^F, अनौचित्य, अनीतिपूर्णता^F, अनीति^F, धाँधली^F।

**unfaith** –फ़ेथ्' n. (क्वचिद्) आस्थाहीनता^F, अविश्वासिता^F, अविश्वास।

**unfaithful** –'फ़ुल a. कृतघ्न, अकृतज्ञ, अविश्वस्त, अस्वामिभक्त, अधर्मी, भक्तिहीन, नमकहराम, बेवफ़ा, झूठा, दगाबाज।

**unfaithfulness** –निॅस् n. अकृतज्ञता^F, कृतघ्नता^F, भक्तिहीनता^F, नमकहरामी^F, बेवफ़ाई^F, दगाबाजी^F।

**U.N.F.A.O.** United Nations Food & Agriculture Organization.

**unfashioned** –फ़ै'शॅन्ड् a. अघटित, निराकार, असाकार, अनगढ़, बेडौल, बेगढ़ा, बेढंगा।

**unfasten** –फ़ा'सॅन् v.t. ढीला करना, खोलना।

**unfathered** –फ़ा'दॅर्ड् a. (का०) पितृविहीन, पितृहीन; (ला०) स्वामिहीन, अनाथ, लावारिस; अस्वीकृत, अनधिकृत (~ *theory* etc.)।

**unfathomed** –फ़ै'दॅम्ड् a. अज्ञाततल, अगाध।

**unfavourable** –फ़े'वॅरॅबॅल् a. (का०) अननुकूल, विषम, प्रतिकूल, (~ *balance*), पराङ्मुख, विमुख, विरक्त; अप्रिय (~ *remarks*)।

**unfeathered** –फ़े'दॅर्ड् a. = UNFLEDGED; अपरिपक्व, कच्चा।

**unfeatured** –फ़ी'चॅर्ड् a. विकृत, बुरे चेहरे-मोहरेका।

**unfee'd** ⊙–फ़ीड् a. अशुल्क, अदत्तशुल्क।

**unfeeling** –फ़ी'लिंग a. निष्ठुर, निर्दय, अकरुण, क्रूर; कठोर, हृदयहीन, निर्मोही, दयाहीन, संगदिल, सख्तदिल, बेदर्द, निर्विवेक, विवेकहीन, संवेदनाशून्य, व्यवहारोचित बुद्धि^Fसे रहित, बेदिल, बेएहसास, एहसाससे खाली।

**unfeelingness** –निॅस n. निष्ठुरता^F, निर्दयता^F, क्रूरता^F, कठोरता^F, हृदयहीनता^F, संगदिली^F, सख्तदिली^F, बेदर्दी^F।

**unfetter** –फ़े॑ˊटॅर् v.t. जंजीर$^F$ खोलना, बेड़ी$^F$ काटना; मुक्त करना, रिहा करना।

**unfettered** –ˊर्ड् a. निरंकुश, अशृंखल, मुक्त, खुला, आजाद।

**unfigured** –फ़िˊगॅर्ड a. अचित्रांकित, अचित्रित, बेल-बूटों या चित्रोंके बिना (~ *muslin*)।

**unfirm** –फ़र्मˊa. अदृढ़, निर्बल, अदल, डाँवाडोल, कमजोर।

**unfit**[1] –फ़िट् a. अक्षम, अव्यवहार्य, अनुपयुक्त, अनुचित, अनुपयोगी, अयोग्य, अस्वस्थ, नालायक, बेकार (~ *wagon*)।

**unfit**[2] v.t. (किसी वस्तु$^F$के लिए) अक्षम बनाना, अनुपयुक्त बनाना, अयोग्य ठहराना, नाकाबिल कर देना।

**unfitness** –निस् n. अक्षमता$^F$, अव्यवहार्यता$^F$, अस्वास्थ्य, अनुपयुक्तता$^F$, अयोग्यता$^F$, अनौचित्य।

**unfitted** –ˊटिड् a. अक्षम, अनुपयुक्त, अनुपयोगी, अयोग्य।

**unfledged** –फ्ले॑ˊज्ड a. अजातपक्ष, अनुदितपक्ष, पक्षरहित, लुण्डा, पोटा, बेपर; (ला०) (व्यक्ति इत्यादि) अप्रौढ़, अविकसित, अधपका, अधकचरा, बच्चा।

**unfold** –फ़ोल्ड्ˊ v.t. & i. (भेड़$^F$, बकरियों$^F$ इत्यादिको) बाड़ेसे बाहर निकालना या छोड़ना; (ला०) (विचारों, योजनाओं$^F$को) उद्घाटित करना, उन्मीलित करना या होना, प्रकटित होना, प्रकाशित करना या होना, विस्तार करना, प्रकट करना या होना, खोलना, फैलाना, बताना।

**unfolded** –ˊडिड a. (वन०) तहहीन, खुला।

**unforeseen** –फ़ोर्सीन्ˊ a. अनपेक्षित, अतर्कित, अपूर्वदृष्ट, अदृष्ट, अचिन्तित, अननुमित, (~ *charges*, ~ *expenditure*)।

**unformed** –फ़ार्म्ड्ˊ a. अनिर्मित, अगठित, आकृतिविहीन, रूपरहित, अधूरा, बेडौल, बेशक्ल।

**unfortunate** –फ़ॉर्ˊच्यूनॅट् १. n. अभागा, आपद्ग्रस्त व्यक्ति, भाग्यहीन व्यक्ति; २. a. आपद्ग्रस्त, दैवोपहत, अमंगल, अभद्र, अशुभ, हतभाग्य, मन्दभाग्य, भाग्यहीन, हीनभाग्य, अभागा, अधन्य, दुःखी, बदनसीब, बदकिस्मत।

**unfortunately** –लि adv. दुर्योगवश, दुर्दैववशात्, दुर्भाग्यवशात्, अभाग्यवश, बदकिस्मती$^F$से।

**unfounded** –फ़ाउन्ˊडिड् a. निराधार, अमूल, निर्मूल, निराश्रय, निर्बीज, भित्तिशून्य, आधारहीन, मिथ्या, अवास्तविक, अवास्तव, बेबुनियाद, बेअसल, सरासर गलत (~ *rumour*, *hopes*); विस्थापित, अस्थापित।

**unfriended** –फ्रे॑न्ˊडिड a. मित्रहीन, अमित्र।

**unfriendliness** –ड्लि-निस् n. अमित्रता$^F$, शत्रुता$^F$, रिपुता$^F$, दुश्मनी$^F$।

**unfriendly** –लि a. अमित्र, शत्रु, रिपु, दुश्मन।

**unfunded** –फ़न्ˊडिड् a. अल्पकालीन, निधिमुक्त, (ऋण-सम्बन्धी) चालू।

**unfurl** –फ़र्ल् v.t. & i. (पाल) प्रसारित करना या होना, विस्तार करना, फैलाना, लहराना, खोलना, पसारना, फहराना, फैलना।

**unfurnished** –फ़रˊनिश्ट् a. असज्ज, असज्जित, रिक्त, खाली।

**ungainliness** –गेन्ˊलिनिस् n. विकृति$^F$, विरूपता$^F$, कुरूपता$^F$, असौष्ठव, भोंड़ापन, भद्दापन, बेडौलपन।

**ungainly** –लि a. विसदृश, कदाकार, (व्यक्ति या पशु या उनके कार्यकलाप) विकृत, कुरूप, गर्हित, सौष्ठवहीन, घृणित, भोंड़ा, भद्दा, बेडौल; अदक्ष।

**ungallant** –गैˊलॅन्ट् a. स्त्रियों$^F$के प्रति अशिष्ट, अशूर, कायर।

**ungarnished** –गार्ˊनिश्ट् a. अनलंकृत, असज्जित, बगैर सजायी हुई, अनपरोसी (थाली$^F$)।

**ungear** –गीअॅर्ˊ v.t. उपकरण या साज-सामान आदिसे वंचित करना या हटा लेना, कल बिगाड़ देना, मशीन$^F$ बेकार कर देना, गियर निकाल देना।

**ungentle** –जे॑न्ˊटॅल a. अशिष्ट, अभद्र, धृष्ट, अनम्र, असभ्य, कठोर, रूक्ष, अक्खड़, खरा।

**ungentlemanly** –ˊटॅल्मॅन्-लि a. अशिष्ट, अभद्र, असभ्य, अभद्र-जनोचित, अभद्रोचित, कठोर, बेहूदा, गैरशरीफ।

**ungentleness** –ल्-निस् n. अशिष्टता$^F$, अनम्रता$^F$, रूक्षता$^F$; असभ्यता$^F$, कठोरता$^F$, अक्खड़पन, खरापन।

**ungovernable** –गˊवॅर्नॅबॅल a. प्रचण्ड, उच्छृंखल, दुर्धर्ष, दुर्दमनीय, दुर्दम, अमर्यादित, अशासनीय, अविधेय, दुर्निवार, उद्दाम, दुर्निग्रह, अवश्य, वहशी, जंगली, बेरोक, बेकाबू, बेलगाम (~ *passions*)।

**ungracious** –ग्रेˊशॅस् a. अशिष्ट, अभद्र, असभ्य, असौम्य, अननुग्रही, निरुपकारी, अनुपकारी, अकृपालु, अनुदार, दुष्ट, नीच (~ *reply*)।

**ungraciousness** –निस n. अशिष्टता$^F$, असभ्यता$^F$, असौम्यता$^F$, अकृपालुता$^F$, अनुदारता$^F$, दुष्टता$^F$, नीचता$^F$।

**ungrammatical** –ग्रॅमैˊटिकॅल a. शब्दशास्त्र विरुद्ध, व्याकरणदुष्ट, अव्याकरणसम्मत, व्याकरण-विरुद्ध, व्याकरण-विपरीत, व्याकरणके नियमोंके विपरीत।

**ungrounded** –ग्राउन्ˊडिड् a. (वक्तव्य इत्यादि) निर्मूल, अमूलक, निराधार, भित्तिहीन, आधारहीन, बेबुनियाद।

**ungual** अन्ˊग्वॅल a. नखसदृश, नखयुक्त, सुमदार, खुरवाला, पंजादार, पंजेका, नख-सम्बन्धी।

**unguarded** अन्-गार्ˊडिड् a. विचाररहित, विचारहीन, असजग, असतर्क,अरक्षित, असावधान,अचेत, बेखबर, बेध्यान (*an ~ expression*)।

**unguent** अन्ˊग्वॅन्ट् n. विलेपन, प्रलेप, अभ्यंजन, अनुलेपन; अनुलेप, मरहम, मालिश$^F$ या चुपड़नेकी दवा$^F$, लेपकी भाँति प्रयुक्त कोई भी स्निग्ध पदार्थ जैसे उबटन।

**unguentary** –टॅरि a. अनुलेपीय, लेप-सम्बन्धी, मरहमी।

**unguentum** –टम् n. (चि०) मरहम।

**ungues** –ग्यूस n. नखर, नख।

**unguicular** अन्ग्विˊक्यूलॅर् a. शफरूप, नखरवत्, नखाकार, नाखूनतुमा, पंजानुमा।

**unguiculate** –लॅट् a. नखरी, नखयुक्त, (वन०) नखाकार, पंजादार, खुरवाला।

**unguiferous** –फ़ॅरॅस a. नखयुक्त, पंजादार, नाखून-दार, खुर देनेवाला।
**unguiform** –'ग्विफ़ॉर्म a. शफरूप, नखाकार, पंजा-सा।
**unguis** अन्'ग्विस् n. (जीव०) नखर।
**ungula** अन्'ग्यूल् n. (चि०) (मृत गर्भको निकालनेका) शंकु, हुकदार शल्य-शस्त्र विशेष; सुम, खुर, पंजा।
**ungular** –लॅर a. शफवत्, खुरनुमा, पंजानुमा, पंजेका।
**ungulate** –लॅट् n. & a. शफविशिष्ट, खुरदार(जानवर)।
**unhair** अन्-हेअॅर' v.t. & i. (विशेष कर चमड़ेसे) वाल साफ करना, वाल बिखराना।
**unhallow** –है'लो v.t. अपवित्र करना, दूषित करना।
**unhand** –हैन्ड' v.t. हाथ उठा लेना, हाथ हटा लेना, त्याग करना, जाने देना, छोड़ना।
**unhandiness** –'डिनिॅस् n. अपटुता^F, अनाड़ीपन; कष्टसाध्यता^F, असुविधाजनकता^F, वेडौलपन, भारीपन।
**unhandsome** –ड्सॅम् a. (रूप, आचरण इत्यादि) अप्रशस्त, अनुदार; विरूप, कुरूप, अशोभन; अमनोहर, अस्वरूपवान्, असुन्दर, भोंड़ा, वेडौल, भद्दा, वदसूरत।
**unhandsomeness** –निॅस n. अनुदारता^F, कुरूपता^F, अशोभनता^F, असुन्दरता^F, भद्दापन, फूहड़पन, भोंड़ापन।
**unhandy** –'डि a. (व्यक्ति) अपटु, अदक्ष, भद्दा, अनाड़ी, फूहड़; कष्टसाध्य, असुविधाजनक, भारी, वेडौल, वरतनेमें कष्टकर।
**unhang** –हैन्ग् v.t. लटकती हुई चीज^Fको उतारना, (दीवार^F इत्यादिसे) लटकन^F या टँगना हटा लेना।
**unhanged** ⊙ –ङ्' a. वेलटकाया हुआ, विना फाँसी^F पाये (*the greatest scoundrel* ~)।
**unhappiness** अन्-है'पिनिॅस् n. अक्षेम, अकल्याण, आपद्ग्रस्तता^F, अकुशलता^F, शोकावस्था^F, दुःख, खिन्नता^F, अप्रसन्नता^F, असुख।
**unhappy** –पि a. अनिर्वृत्त, हतभाग्य, मन्दभाग्य, अधन्य, दुःखापन्न, दुःखभाजन, अकुशल, दुःखी, असुखी, अप्रसन्न, अभागा, वदकिस्मत, नाखुश।
**unharmed** –हा'र्म्ड्' a. अक्षत, निर्व्रण, सही सलामत।
**unhatched** –हैच्ट' a. अण्डेसे न निकला हुआ, वे सेया हुआ (अण्डा); न सोच निकाला गया या न गढ़ा गया (उपाय इत्यादि)।
**unhead** –हेॅड' v.t. शिरश्छेदन करना, सिर काटना, मूँड़ काटना, सिर उतारना।
**unhealthful** –हेॅल्थ्'फ़ुल् a. असद्विग्रह, अस्वस्थ।
**unhealthfulness** –निॅस् n. असद्विग्रहता^F, अस्वस्थता^F।
**unhealthiness** –हेॅल्'दिनिॅस् n. रुग्णता^F, अस्व-स्थता^F, अस्वास्थ्यकरता^F, अस्वास्थ्यजनकता^F, अस्वास्थ्य।
**unhealthy** –दि n. अस्वास्थ्यकर, स्वस्थताहर (~ *locality*); रुग्ण, रोगिष्ठ, अस्वस्थ, रोगी, बीमार, गैर-तन्दुरुस्त; भयंकर, भयावह, खतरनाक।
**unheard** –हर्ड्' a. अश्रुत, अज्ञात, अनसुना, वेसुना हुआ (मुकदमा); न सुनी गयी, ~ *of* अश्रुतपूर्व, निराला, अनोखा।
**unheeded** –ही'डिॅड् a. अवज्ञात, उपेक्षित।
**unheedful** –ड्'फ़ुल् a. उपेक्षापूर्ण, लापरवाह।
**unhewn** –ह्यूऊन्' a. वेकटा; (ला०) रूक्ष, अनगढ़, भद्दा, रद्दी, नातराश।
**unhinge** –हिन्ज् v.t. (दरवाजेको) कब्जे या चूलमेंसे निकालना, खोलना; विचलित करना, व्याकुल करना, अस्थिर करना; (मस्तिष्क इत्यादिमें) अव्यवस्था^F उत्पन्न करना।
**unhinged** –हिन्ज्ड्' a. कब्जे या चूलमेंसे निकाला हुआ, खोला हुआ; अव्यवस्थित, परेशान।
**unhistoric, -al** –हिस्टॉ'रिक, -ॲल् aa. अनैतिहासिक, पौराणिक कथामात्र, इतिहास-विरुद्ध।
**unhitch** –हिच्' v.t. (रस्सी^F इत्यादि) खोलना, ढीला करना।
**unhive** –हाइव्' v.t. उद्वासित करना, घर छीनना, छत्तेसे निकाल देना।
**unholiness** –हो'लिनिॅस् n. अशुचिता^F, अपवित्रता^F, मलिनप्राणता^F, असाधुता^F, दुष्टता^F।
**unholy** –लि a. अशुचि, अपवित्र, अपावन, अपूत, अशुद्ध, अमंगल, मलिनात्मा, मलिन, असत्, असाधु, दुष्ट, अधर्मी; कठोर, भयानक, भयंकर, घोर (*what an ~ row to kick up !*)।
**unhook** –हुक्' v.t. हुकोंको अलग करके वस्त्रादि खोलना, खूँटी^F या काँटे आदिसे उतारना।
**unhopeful** –होप्'फ़ुल् a. आशातीत, आशारहित, निराश।
**unhorse** –हार्स v.t. घोड़ेसे पटक देना, गिरा देना, उतार देना।
**unhouse** –हॉउस्' v.t. निराश्रय करना, खाना बरबाद करना, घरसे निकालना, वेघर करना।
**unhoused** ⊙ –ट् a. अशरण, निराश्रय, बेघर, बेदर।
**unhuman** –ह्यू'मॅन् a. अमानुषिक, अमानवीय; निर्मम, निर्दय।
**unhumanize** –नाइज् v.t. अमानुषीकृत करना, अमा-नवीय बनाना, मानवोचित न रहने देना।
**unhusked** ⊙ –हस्क्ट्' a. अकुट्टित, गैरकूटा, अनफटका।
**uni-** एक- (*~lingual, ~capsular, ~foliate, ~form, ~literal, ~valve*)।
**Uniat, -ate** यू'निॲट्, -एट् n. यूनानी ईसाई, पूर्वी ईसाइयोंके यूनी सम्प्रदायका व्यक्ति (जो पोपकी प्रभुता^F स्वीकार करता है किन्तु अपने धार्मिक रीति-रवाजोंका ही पालन करता है)।
**uniaural** यूनिऑ'रॅल् a. (अर्थ०) एककर्णिक, एक कानवाला।
**uniaxial** –ऐक्'सिॲल् a. (प्रा० भू०, भौ०) एकाक्ष, एकाक्षीय, एक धुरीय (~ *joint*)।
**U.N.I.C.** United Nations Information Centre.
**U.N.I.C.E.F.** United Nations International Children's Emergency Fund.
**unicameral** –कै'मॅरॅल् a. (रा०) एकसदनी, एक-

सदनीय, एककक्षीय, एकघरा ।

**unicellular** –से´ल्यूलॅर् a. एककोषीय, (कृषि०, चि०) **एककोशिक,** एककोश;
~ animal, ~ gland, ~ organism.

**unicity** यूनि´सिटि n. अनन्यता^F^, अद्वितीयता^F^, विलक्षणता^F^ ।

**unicorn** यू´निकॉर्न् n. अरण्याश्व, एकशृंगीय अश्व, अरना घोड़ा, पौराणिक कथाओं में वर्णित शृंगी पशु; अरण्याश्वका वंशावली सम्बन्धी चित्रण; (*~-shell* भी) एक प्रकारका शम्बूक, पृष्ठपाद घोंघा; अश्वोंका युग्म (जिसके आगे तीसरा घोड़ा हो); युग्मित गाड़ी^F^ (जिसमें दो घोड़ोंके आगे एक तीसरा घोड़ा जुता हो); एक प्रकारकी तितली^F^, एक प्रकारका कीड़ा; (*~-fish, ~-whale, sea-~* भी) नरवल^F^, एक बड़ी समुद्री मछली^F^ ।

**unicornous** –र्नस् a. एकशृंग, एक सींगका ।

**unicostate** यूनिकॉस्´टेट् a. एकपर्शु, **एकशिरायुत,** एक पसलीवाला ।

**unidead** ⊙ अन्-आइ´डिॲड् a. धारणारहित, विचारहीन, बुद्धिरहित, ठुस, विचारोंमें कोरा ।

**unidentate** यूनिडे´न्टेट् a. एकदन्त, एक दाँतवाला ।

**unidirectional** –डरे´क्शॅनल् a. एकदिश, (भौ०) **एकदिशिक, एकदिशी,** एक ओरका (*~ current*) ।

**unifacial** –फ़े´शल् a. एकानीक, एकतलीय, एक धरातलका; (इति०) **एकमुख,** एकमुँहा (*~ structure*) ।

**unifiable** यू´निफ़ाइॲबॅल् a. समकार्य, समीकरणीय, एककरणीय, मिलाने योग्य, जोड़ने लायक ।

**unification** –फ़िके´शॅन् n. समरूपीकरण, एकविधीकरण, एकरूपण, एकरूपीकरण, (राज०) **एकीकरण,** मेलन ।

**unified** ⊙ –´निफ़ाइड् a. (वाणि०) **एकीकृत,** सम्मिलित;
~ command, ~ pattern, ~ stock.

**unifier** –फ़ाइॲर् n. एकरूपता^F^ प्रदान करनेवाला, एक करनेवाला ।

**uniflorous** –फ़्लॉ´रस् a. एकपुष्प, एक फूलवाला ।

**unifoliate** –फ़ो´लिॲट् a. एकपर्ण, (वन०) **एकपर्णी,** एकदलीय, एक पत्तीवाला, एकपतिया ।

**uniform** यू´निफ़ार्म् १. n. **वेष,** समपरिधान, समवेश, समवस्त्र, **वर्दी^F^** (सैनिकों, नाविकों, आरक्षकों इत्यादि द्वारा पहनी जानेवाली); २. a. **एकसार,** अपरिवर्तनशील, परिवर्तनहीन, **एकसम,** (भौ०, गति वि०) **एकसमान,** बराबर (*~ flow*); एक-सा (*present a ~ appearance*); सतत, निरन्तर, अपरिवर्तनीय; सरूप, समवेश, एकरंग, (क्षिति वि०) **समांग,** एकाकार, सम, **समान, समरूप, एकसार,** एकविध, **एकरूप;** संगत; ~ acceleration (ग०) **एकसमान त्वरण,** एकरूप त्वरण, सम गतिवर्धन; **अचर त्वरण;**
~ bore, ~ conditions, ~ convergence, ~ crop, ~ density, ~ diffuser, ~ dimension, ~ distribution, ~ drainage, ~ duty, ~ flow, ~ form, ~ illumination, ~ increase, ~ lamina, ~ moderation, ~ motion, ~ pattern, ~ price, ~ procedure, ~ profile, ~ rate, ~ reaction, ~ retardation, ~ rod, ~ size, ~ slope, ~ speed, ~ stamp, ~ system, ~ tardation, ~ velocity ~ weight.

**uniformitarian** –मिटेॲ´रिॲन् n. समरूपतावादी, एकरूपता^F^-समर्थक ।

**uniformitarianism** –निज़्म् n. एकरूपतावाद ।

**uniformity** –´मिटि n. समवेशत्व, एकनियमानुवर्तिता^F^, समत्व, समता, साम्य, **समानता^F^,** सारूप्य, **एकसमानता^F^** (*~ trial*), एकरसता^F^, समांगता^F^, एकविधता^F^, समरूपता^F^, **एकरूपता^F^, इकसारी^F^,** मेल ।

**uniformly** –´निफ़ॉर्म्लि adv. समरूपेण, एकरूप, एक-सा ।

**unify** –फ़ाइ v.t. (वस्तुओं^F^को अथवा निर०) समरूपता^F^ देना, एकरूप करना, एकविधता^F^ प्रदान करना, एकीभूत करना, एकरूप बनाना या करना, समांग बनाना, समान करना, एकरंग कर देना, एक कर देना ।

**unigeneric** ⊙ यूनिजि´ने´रिक् a. (वन०) **एकवंशी, एक जीव-सी** ।

**unigeniture** –जे´निट्युॲर् n. एकजातता^F^, इकलौतापन ।

**unilabiate** –ले´बिॲट् a. एकोष्ठ, एक होंठवाला ।

**unilateral** –लै´टॅरल् a. एकपार्श्वी, (का०) **एकपार्श्विक** (*~ declaration*), एकपार्श्वीय, **एकपक्षीय,** एकरुखी, एकतरफ़ा (*~ contract, transfers*); (चि०) करवट ।

**unilluminated** अन्-इल्´मिनेटिड् a. अप्रकाशित, अनुज्ज्वल, अन्धकारयुक्त, अँधेरा ।

**unimodel** यूनिमॉ´डॅल् n. (शिक्षा०) **एकचरमावृत्ति^F^;** (ऋतु०) **एक बहुलक** ।

**unimolecular** –मॉलि´क्यूलॅर् a. (रसा०) **एकाण्विक, एकाणुक** (*~ reaction*) ।

**unimpeachability, unimpeachableness** –इम्पीचॅबि´लिटि, –´नॅस् nn. अमर्त्सनीयता^F^, अनिन्द्यता^F^, अतिरस्करणीयता^F^, आपत्तिशून्यता^F^ ।

**unimpeachable** –´चॅबॅल् a. (का०) **अधिक्षेप्य, अधिक्षेपातीत;** प्रश्नातीत, अभर्त्सनीय, अनिन्द्य, निर्दोष, अदोष, अतिरस्करणीय, आपत्तिरहित, निरपराध, अनिन्दनीय, बेकसूर, सच्चा ।

**unimportant** –इम्पार्´टॅन्ट् a. महत्त्वहीन, अनावश्यक, अमहत्त्वपूर्ण (*~ matters*); हलका, छोटा ।

**unimprovable** –इम्प्रू´वॅबॅल् a. अपरिष्कार्य, अपरिष्करणीय, अशोध्य, अशोधनीय, न सुधरने लायक ।

**unimprovableness** –निॅस् n. अपरिष्कार्यता^F^, अपरिष्करणीयता^F^, अशोध्यता^F^, अशोधनीयता^F^, असुधार्यता^F^ ।

**unimproved** –व्ड्´ a. अपरिष्कृत, अशोधित, असुधारित ।

**unimproving** –´विंग् a. अपरिष्कारशील, अशोधनप्रवण ।

**uninformed** –इन्फ़ॉर्म्ड्' a. अज्ञापित, अज्ञानी, असूचित, अजान, बेख़बर, नादान, जाहिल ।
**uninhabited** –इन्हॅ'बिटिड् a. निर्जन, विजन, उजाड़, वीरान, ग़ैरआबाद, ख़ाली (~ *village*) ।
**uninspired** –इन्स्पाइॲर्ड् a. अनुत्तेजित, सहज, सामान्य, साधारण, मामूली; अप्रेरित ।
**unintelligibility** –इन्टे'लिजिबि'लिटि n. अविज्ञेयता^F, दुरूहता^F, अबोध्यता^F, समझ^F के बाहर होना ।
**unintelligible** –'लिजिबॅल् a. अबोध्य, अविज्ञेय, दुरूहता^F, समझ^F में न आनेवाला ।
**unintelligibleness** निस् n. = UNINTELLIGIBILITY.
**uninterrupted** –इन्टॅरप्'टिड् a. निर्विघ्न, निरन्तर, अखण्डित, अविच्छिन्न, अविरत, बेरोक (~ *progress*) ।
**uninviting** –इन्वाइ'टिंग् a. विकर्षक, अनाकर्षक ।
**union** यूनियॅन् n. (राज०) **संघ**, (विशे०, भारत राज्य-संघ, संयुक्त राज्यसंघ अमेरिका, संयुक्त राज्यसंघ ब्रिटेन); (कुछ विश्वविद्यालयोंकी) विद्यार्थी-सभा^F एवं वाद-विवाद समाज, यूनियन; सभाभवन, सभागृह, यूनियन हाल; संघ (*postal* ~); (उपासक समाजवाले या ईसाई दीक्षानुवर्ती) गिरजोंका संघबन्धन या सम्मेलन, सहयोग, संगति, संहति^F; सम्मेलन, एकलन, **सम्मेल**, समागम, संयोग, सम्मिलन, मिलन, **जोड़**, मेल, मिलाव, एका^F (*effected a* ~); उद्वाह, विवाह, ब्याह, शादी^F; सन्धि^F, एकता^F, मेल, एका^F (*lived together in perfect* ~); (दरिद्रार्थ विधानों अथवा दरिद्ररक्षा^F कानूनोंके प्रबन्धके लिए पादरीके दो या दोसे अधिक) संयुक्त किये हुए क्षेत्र या हलके; ऐसे क्षेत्र-संयोजन द्वारा निर्मित दरिद्रशाला^F; (चि०) व्रणरोपण; संयुति^F, संयुक्तता^F, सम्मिलन; ब्रिटेनके झण्डेका चिह्न-संयोजन (जिसमें एकता^F का चिह्न बना होता है और जो साधारणतः डण्डी^F के पासवाले ऊपरी कोनेमें होता है); नलों इत्यादिकी संयोजक शृंखला^F या कील^F, नलिकाओं^F इत्यादिका एक प्रकारका संयोजन या जोड़; बड़ा टब (जिसमें बीयर शराब^F साफ़ की जाती है); मिश्रित पदार्थोंका धागा, मिलावटी सूत; मिलावटी रंग (~ *blue, green, red*); the U~ इंग्लैण्ड और स्कॉटलैण्डका संयुक्तीकरण या एकलन; ग्रेटब्रिटेन एवं आयर्लैण्डका संयुक्तीकरण या एकलन; Trade U~ दे० TRADE; U~ Jack or flag ग्रेटब्रिटेन एवं आयर्लैण्डका राष्ट्रीय झण्डा, यूनियन जैक; ~ of states राज्यसंघ; ~ scale (अर्थ०) **संघ-वेतन-मान**; ~ purchase (नौवि०) **जोड़वाँ लफ़्ती^F, बटैन लफ़्ती, टालियो**; ~ suit ⊙ जोड़ा, पोशाक^F (जिसमें कुर्ता या पायजामा जुड़ा हुआ होता है); *ensign hoisted* ~ *down* झण्डा उलटा लटकाया (विपत्ति^F की सूचना^F या चिह्न-स्वरूप); ~ *is strength* संघमें शक्ति^F, एकता^F में बल है, इत्तफ़ाक बड़ी चीज^F है;

~ agency, ~ bating, ~ charge, ~ commission, ~ countries, ~ court, ~ ~ credit, ~ duty, ~ emoluments, ~ employee, ~ excise, ~ fees, ~ government, ~ insignia, ~ label, ~ list, ~ lottery, ~ nut, ~ pension, ~ period, ~ pieces, ~ public service commission, ~ railways, ~ services, ~ smashers, ~ wage, ~ war book, ~ workhouse, ~ works.
**unionism** –निज़्म् n. संघवाद, संघ-पद्धति^F, संघता^F; ऐक्य-प्रियता^F, एकताप्रियता^F ।
**unionist** –निस्ट् n.. ग्रेटब्रिटेन एवं आयर्लैण्डके बीच व्यवस्थापक एकता^F की विच्छिन्नता^F का विरोध करनेवाला व्यक्ति (*liberal* ~); **संघवादी, संघिक**, संघी, श्रमिक-संघका पोषक या इसका सदस्य; (इति०, अमेरिकी रियासतों^F में होनेवाले गृहयुद्धके समयमें) रियासतों^F के पृथक् हो जानेका विरोध करनेवाला ⊙; एकतावादी; ~party एकतावादी दल; (इति० अमेरिका) राज्यसंघवादी दल, T. ।
**unionistic** –'टिक् a. ऐक्य-प्रियता-सम्बन्धी, संघवादीय ।
**unionize** –नाइज़् v.t. & i. संघबद्ध करना, संघ बनाना, यूनियन बनाना; संघका सदस्य बनाना या होना, यूनियनमें शामिल होना ।
**unipara** ⊙ यूनि'पॅरॅ a. (चि०) एक प्रसूता^F, एक ही बार प्रसूत हुई (स्त्री^F) ।
**uniparous** –रॅस् a. एकप्रसूता^F, (चि०) एक-गर्भ-प्रसवा^F, एक गर्भमें एक बच्चा पैदा करनेवाली; (वन०) एक-भुजी, T. ।
**unipartite** यूनिपार्'टाइट् a. एक, अकेला, अविभक्त, अविभाजित ।
**uniped** यू'निपेड् n. एक पाद पुरुष या जानवर, एक-पाया ।
**unipolar** यूनिपो'लॅर् a. (शिक्षा०) **एकध्रुवीय**; (चि०) एक प्रवर्धयुक्त (कोशा^F) ।
**unique** यूनिक्' १. n. अनुपम वस्तु^F, अद्वितीय पदार्थ, बेजोड़ चीज^F; २. a. अनूप, अनुपम; (शिक्षा०) **अनन्य**, अपूर्व, अप्रतिरूप, अद्वितीय, अनोखा, अनूठा, निराला, बेजोड़ (*his position was* ~) ।
**uniqueness** –'निस् n. अनूपता^F, अनुपमता^F, (ग०) **अद्वितीयता^F** (~ *theorem*), (शिक्षा०) **अनन्यता^F**, अपूर्वता^F, अनोखापन ।
**unirrigated** अन्-इ'रिगेटिड् a. असिक्त, असिंचित (~ *land*), (कृषि०) **बारानी, खाकी** ।
**unisexual** यूनिसे'क्स्यूॲल् a. एकलिंग, (कृषि०, वन०) **एकलिंगी**, एकांग, (~ *flowers*) ।
**unisexualism** –लिज़्म् n. (वन०) **एकलिंगिता^F** ।
**unison** यू'निसॅन् १. n. (संगीत) एकस्वनता^F, एक ही स्वरारोह या ताल^F पर ध्वनित होनेकी स्थिति^F; ध्वनियों^F या स्वरोंमें आरोह-समता^F या ताल^F की एकता^F; (भौ०) **स्वरैक्य, स्वरमेल**, विराम समझी जानेवाली यह स्वरारोह-समता^F या ताल-समता^F; संगति^F, ऐक्य, एकता^F, मेल (*acted in perfect* ~); २. a. (संगीत) एकस्वन, एकतान, तुल्य तालयुक्त, संगत, तुल्य आरोहवाला, समान स्वर या रागवाला, एकतार, एकसाज ।

**untowardliness** –लिनिस् n. उग्रता^F, उत्पात, बुराई^F ।
**untowardly** –लि a. अशिष्ट, असभ्य, गँवार; विपरीत, उलटा ।
**untowardness** –निस् n. हतभाग्यता^F, अभागापन; दुर्दमता^F, अशिष्टता^F, उग्रता^F, असाध्यता^F, धृष्टता^F, हठीपन, दुष्टता^F, उत्पातिता^F, ऊधमीपन, चिड़चिड़ापन ।
**untractable** –ट्रैक्'टॅबॅल् a. = UNWORKABLE.
**untrained** –ट्रेन्ड्' a. अनिपुण, अपटु, अकृताभ्यास, अप्रशिक्षित, अशिक्षित ( *~staff*); अविनीत ।
**untransferable** –ट्रैन्स्'फ़ॅरॅबॅल् a. अहस्तान्तरणीय, अस्थानान्तरीय ।
**untravelled** –ट्रैवॅल्ड a. अपर्यटित, अभ्रमित, अछूता (देश) ।
**untried** –ट्राइड्' a. अपरीक्षित, कोरा, अनसुना (मुकदमा, व्यक्ति); अप्रमाणित; अनुभवशून्य, अनुभवहीन, कच्चा ।
**untroubled** –ट्रबॅल्ड्' a. अव्यथित, अक्लेशित, अपीड़ित, अदुःखी; अविक्षुब्ध, अनालोड़ित, प्रशान्त, शान्त, स्थिर ।
**untrue** –ट्रू' a. अप्रकृत, अयथार्थ, अतथ्य, असत्य, अवास्तविक, मिथ्या, तथ्यविरुद्ध, अवास्तव, झूठा; श्रद्धाहीन, बेईमान (सिद्धान्त इत्यादिके प्रति); स्वरभ्रष्ट या विचलित ।
**untrustworthy, untrusty** –ट्रस्ट्'वर्दि, –ट्रस्'टि aa. अविश्वास्य, अविश्वासयोग्य; अविश्वस्त ।
**untruth** –ट्रूथ्' n. मिथ्यात्व, मिथ्या, अयथार्थता^F, असत्यता^F, झूठ (*the manifest ~ of this statement*) ।
**untune** –ट्यून्' v.t. बेसुरा करना, बेताल करना (शा॰ एवं ला॰) ।
**unturned** –टर्न्ड् a. अनूर्ध्वकृत, न उलटा हुआ, अछूता, (*leave no stone ~*) ।
**untutored** –ट्यू'टॅर्ड् a. अकृताभ्यास, अशिक्षित, बे सिखाया हुआ ।
**untwine** –ट्वाइन् v.t. बल हटाना, उधेड़ना, खोलना, अलग करना, सुलझाना ।
**unused** –यूज़्ड्' a. अप्रयुक्त, बिना इस्तेमाल किया ( *~ ticket*) ।
**unusual** –यू'ज़ुअॅल् a. विलक्षण, असामान्य, असाधारण, अपूर्व, विरला, निराला, अनोखा;
~ bay, ~ disease, ~ invoice, ~ laxity, ~ mail.
**unusuality,** (क्र॰) **unusualness** –अै'लिटि, –ज़ुअॅल्-निस् nn. विलक्षणता^F, असाधारणता^F, निरालापन, अनोखापन, विरलापन ।
**unusually** –लि adv. असाधारणतया, असामान्य रूपसे; बहुत अधिक ।
**unutterable** –अ'टॅरॅबॅल् a. अवाच्य, अवक्तव्य, अनुच्चार्य, अकथ्य, अवर्णनीय, अकथ, बयानसे बाहर (*~ torment*) ।
**unvalued** –वै'ल्यूड् a. अकृतमूल्यांकन, अकृतमूल्यानुमान, अनहित (*~ policy*); उपेक्षित, अमान्य, अमूल्य, बेकद्र ।
**unvarnished** –वार्'निश्ट् a. अरंजित, सादा, बेरोगन, बेवार्निश, बिना वार्निश^F किया हुआ (*~ surface*); (ला॰) यथातथ्य, सीधा-सादा, सही-सही (*~ facts*) ।
**unveil** –वेल्' v. t. & i. अवगुण्ठनमुक्त करना, अनावृत करना, अनाच्छादित करना, आवरण हटाना, प्रकाश करना, घूँघट उठाना, नकाब हटाना; अनावरण करना, (किसी ढकी हुई चीज^Fका समारोहके साथ पर्दा) उठाना (मूर्ति^F इत्यादिका), खोलना ।
**unveiling** –'लिंग् n. अनावरण ।
**unversed** –वर्स्ट्' a. अदक्ष, अपटु, अनिपुण, अकुशल (किसी कार्य इत्यादिमें) ।
**unvoiced** –वाॅइस्ट्' a. अघोष (*~ consonants*), अनुच्चरित, अनुक्त, अव्यक्त, अकथित (ध्वनि या भाव) ।
**unvote** –वोट्' v.t. राय^F देनेके बाद उसे वापस ले लेना; मत प्रदान करनेके पश्चात् उसे रद्द करना या लौटा लेना ।
**unvouched** –वॉउच्ड्'a. समर्थनरहित, अपुष्ट; बेजमानत ।
**unwanted** –वॉन्'टिड् a. अनभीष्ट, अवांछित, अनिच्छित, अनावश्यक (*~ cloth*) ।
**unwarrantable** –वॉ'रॅन्टॅबॅल् a. अविहित, अवैध, अन्यायसंगत, असमर्थनीय, अनुचित, न्यायविरुद्ध, अनुपयुक्त, बेजा; अप्रमाण्य ।
**unwarrantableness** –निस् n. अविहितता^F, अनौचित्य, अवैधता^F, अन्यायसंगति^F, असमर्थनीयता^F, अनुपयुक्तता^F, अयोग्यता^F; अप्रमाण ।
**unwarranted** –टिड् a. अप्रत्याभावित, प्रत्याभूतिरहित, अननुमत, अनुमतिरहित, अयुक्तियुक्त, अवैध, अनभीष्ट, अनधिदिष्ट, विधिरहित, विधिहीन, अनुचित, अकारण, नाजायज, बेवजह ।
**unwashed** –वॉश्ट्' a. अप्रक्षालित, अधौत, अस्नात, मलिन, मैला, बे धुला हुआ; the great ~ जनसाधारण; निम्नतम जनता, निम्नतम श्रेणी^Fके लोग ।
**unwatered** –वॉ'टॅर्ड् a. असिंचित, अजलसिक्त, जलवंचित, जलरहित, जलहीन, अजलमिश्रित, जलशून्य, निर्जल, बिना पानी, खालिस, बेपानी मिला (*~ milk*); सूखा ।
**unwearying** –वीअॅ'रिइंग् a. अनवरत, निरन्तर, अविचलित, अश्रान्त, अक्लान्त, अथक, अनथक, लगातार, न थकनेवाला (*~ efforts*) ।
**unwearyingly**–लि adv. अनवरत, निरन्तर, अनथक, लगातार ।
**unweave** –वीव्' v.t. (बुनेहुए धागोंको अलग-अलग करना, (बुनावट^Fके सूतोंको) उधेड़ना ।
**unwed** –वेड्' a. एकाकी, अकेला; अपरिणीत, अविवाहित ।
**unwedded** –'डिड् a. = UNWED.
**unwelcome** –वे'ल्'कॅम् a. अप्रिय, अवांछनीय

(*~ consequence*)।

**unwell** –वेल' a. अस्वस्थ, पीड़ित, मन्द, असुखी, बीमार, अनमना; (स्त्री[F]) कपड़ोंसे, मासिक धर्ममें।

**unwept** –वेप्ट्' a. (भाषण०, का०) अक्रन्दित, अविलापित, अशोचित, अरोदित।

**unwholesome** –होल्'सॅम् a. अस्वास्थ्यप्रद, अपथ्य, अपौष्टिक (*~ food*); अनुपयोगी, अनुपयुक्त; अपुष्ट, अदृढ़, अस्वस्थ (*~ animal*); हानिप्रद, अहितावह, नुकसानदेह।

**unwholesomeness** –निॅस् n. अनुपयोगिता[F], अनुपयुक्तता[F]; अपुष्टता[F], अदृढ़ता[F]; हानिप्रदता[F], नुकसानदेही[F]।

**unwieldiness** –वील्'डिनिॅस् n. कष्टसाध्यता[F], विकटता[F], दुर्वहता[F], भद्दापन, भारीपन, बोझिलपन; असुन्दरता[F], टेढ़ापना।

**unwieldy** –डि a. दुःसाध्य, दुर्वाह्य, दुर्वह, सहजमें न चलाने योग्य (भार, आकृति[F], आकार इत्यादिके कारण); प्रकाण्ड, सौष्ठवहीन, असुन्दर, स्थूल, भारी, विरूप, भद्दा, टेढ़ा, बोझिल, बेडौल।

**unwill** –विल् v. t. (जिस बात[F]की वसीयत[F] की है उसका) खण्डन करना या उससे विमुख होना, वसीयत[F] मंसूख करना; पूर्व-इच्छित वस्तु[F]के विपरीत चाह[F] करना।

**unwilling** –लिंग् a. विमुख, अनिच्छुक, असम्मत, असहमत, बेदिल (कोई कार्य करनेको)।

**unwillingness** –निॅस् n. विमुखता[F], (राज०) अनिच्छा[F], अनिच्छुकता[F], असम्मति[F], असहमति[F]।

**unwind** –विन्ड्' v.t. & i. लिपटी हुई चीज[F]का खोलना या खुलना, उघाड़ना, उधेड़ना, उधड़ना।

**unwinking** –विन्'किंग् a. सतर्क, सजग, चौकस, चौकन्ना, सावधान, होशियार, बिना झपके।

**unwisdom** –विज़्'डम् n. अविवेक, अबुद्धि[F], विवेकहीनता[F], बुद्धिहीनता[F], अबुद्धिमत्ता[F], मूर्खता[F], बेवकूफी[F]।

**unwise** –वाइज़् a. अविवेकी, जड़बुद्धि, अज्ञ, निर्बुद्धि, अपण्डित, अज्ञानी, मूढ़, बुद्धिहीन, मूर्ख, बेवकूफ, बेअक्ल।

**unwished** –विश्ट a. अनिच्छित।

**unwitting** –वि'टिंग् a. अज्ञान; अजान।

**unwittingly** –लि adv. अज्ञानता, अजाने।

**unworkable** –वर्'कॅबॅल् a. अकृत्य, असाध्य; अकृष्य (*~ soil*)।

**unworldliness** –वर्ल्'ड्लि-निॅस् n. (दर्श०) असांसारिकता[F]।

**unworldly** –लि a. अलौकिक, अपार्थिव, आध्यात्मिक; असांसारिक (*~-minded* etc.)।

**unworn** –वॉर्न्' a. अपरिहित, अप्रयुक्त, अकृतोपयोग, अक्षीर्ण, अधारित, बे घिसा हुआ, बे पहना हुआ (कपड़ा)।

**unworthiness** –वर्'दिनिॅस् n. अपात्रता[F], कुपात्रता[F], अशोभनता[F], अनधिकारिता[F], अनौचित्य, अनुपयुक्तता[F], अयोग्यता[F], गुणहीनता[F], नालायकी[F]।

**unworthy** –दि a. अनर्ह, अपात्र, कुपात्र, अशोभन, अनुपयुक्त, अनधिकारी, अनुचित, अयोग्य, निर्गुणी, अगुणी, गुणहीन, योग्यतारहित, नालायक।

**unwritten** –रि'टॅन् a. मौखिक, परम्परागत, अलिखित, (*~ law*), बिना लिखा, बेलिखा, जबानी (*~ constitution*)।

**unwrung** –रन्ग् a. बेमरोड़ा हुआ।

**unyielding** –यील्'डिंग a. अनमनीय, अ-वश्य, दृढ़, कठोर, अटल, हठी, बेलोच, कड़ा, सख्त, न दबनेवाला।

**unyoke** –योक् v. t. & i. जुआ हटाना; मुक्ति[F] देना, स्वतन्त्र कर देना, छुटकारा देना; अलग करना; (ला०) काम बन्द कर देना।

**unzoned** –ज़ोन्ड् a. असीमित, असीम; अविभाजित।

**U.O.** unofficial.

**U.P.** United Presbyterian; United Press; Uttar Pradesh (*prev.* United Provinces).

**up-** उत्-, ऊर्ध्व-, उपरि- (*~bear, ~borne, ~growth, ~heaval, ~lift, ~root, ~throw*); ऊपर, के ऊपर (*~board, ~hill, ~stairs*); उच्च, उन्नत (*~land, ~right*)।

**up*** अप् १. n. उन्नति[F], उन्नत स्थिति[F], उन्नत अवस्था[F], उन्नत स्थान, ऊँचाई[F] (*on the ~*); (रेल०) T.; २. v. i. (बोल० एवं बोली[F]) उठ खड़े होना, उठ जाना (*he ~s and says*); उठा लेना (*he ~ped with his fist*); ३. a. उच्च*, ऊपरी अपर (*~ stroke*); ४. adv. यहाँ तक, यहाँपर, इस स्थानपर; (*child came ~ and asked me the time*); ऊर्ध्व, उच्च, उच्च (तर) (स्थान, स्थिति[F], मात्रा[F], अंश, परिमाण, मूल्य इत्यादिमें), ऊपर*, ऊपर तक, ऊपरको, ऊपरकी ओर (*bird flew ~ to the eaves*); सीधा खड़ा; (ला०) सजग होकर, होशियारी[F]से स्थिति[F]में (*sprang ~ from his seat*); सुरक्षित रूपसे, पूरी तरह, अच्छी तरह (*eat ~*); बिलकुल; ५. prep. ऊपर, पर, उच्चतर स्थानपर, ऊँचाई[F] की दिशा[F]में (*climbed ~ the ladder*); ~ and-coming ⊙ खूब जागता हुआ; ~ direction (रेलवे[F]) उपदिशा[F]; ~ line उपदिशपथ; ~ swing ⊙ विकास, उन्नति[F]; *a hundred ~* सौ अंक या नम्बर पूरे हो गये (किसी खेलमें नम्बरोंके तख्तेपर); *am not ~ to travelling* मैं यात्रा[F]के योग्य नहीं हूँ; *beer is ~* बीयर (शराब[F]) की तेजी[F] जाती रही; *corn is ~* अनाज महँगा (तेज) हो गया है; *have looked for it ~ and down* इसके लिए प्रत्येक दिशा[F]में खोज[F]की; *his blood is ~* उसका क्रोध या कोई संवेग उत्तेजित हो गया है, उसे जोश या गुस्सा आ गया है; *hunt ~* शिकार खोज लेना; *is well ~ in mathematics* वह गणितमें पटु (दक्ष) है; *it is all ~ with him* वह निराशाजनक परिस्थिति[F]में है, उसकी दशा[F] निराशापूर्ण है, उसके मामलेमें कोई आशा[F] नहीं है; *it is ~ to us* यह हमारा कर्त्तव्य है, हमारा काम है, हमारे जिम्मे है; *lives ~ to his income* वह अपनी सारी आय[F] खर्च कर देता है; *on the ~-and-~* ⊙ विकासशील, सुधरनेवाला; *save ~* एकत्रित करना,

बचा रखना; *speak* ~ जोरसे बोलो; ~ *against a hard job* एक कठिन कार्यमें लगा हुआ है; ~ *hill and down dale* ऊपर-नीचे—सर्वत्र; ~*s and downs* उत्थान-पतन, उन्नति-अवनति[F], सुदिन-कुदिन, भाग्य आदिका उलट-फेर; ऊबड़-खाबड़ जमीन[F]; ~ *with it* इसे उठाओ; ~ *with you* उठो खड़े हो; *what is* ~ ? क्या हो रहा है, क्या है ? *whole of the west was* ~ सारे पश्चिममें विद्रोह हो गया;
~-anchor, ~beat, ~build, ~cross, ~ direction, ~line, ~side, ~-state, ~swing, ~ trend, ~ yard.

**U.P.A.** United Press of America.

**upas** यू'पॅस् n. (~-*tree* भी) विषवृक्ष, जावा देशके अनेक विषैले वृक्षोंका नाम, उपास; इस वृक्ष और अन्य वृक्षोंका विषाक्त रस; (ला०) विनाशक प्रभाव, विनाशकारी कार्य, दुराचरण इत्यादि ।

**upbear** अप्-बेअॅर् v. t. ऊपर उठाये रखना, सम्हाले रहना; सहन करना, सहना, झेलना, उठाना ।

**upborne** –बॉन्' a. ऊपर उठाया हुआ ।

**upbraid** अपॅब्रेड्' v. t. (*with*, *for* के साथ) भर्त्सना[F] करना, तिरस्कार करना, झिड़कना, फटकारना, डाँटना (किसी व्यक्ति इत्यादिको, किसी भूल[F] इत्यादिके लिए) ।

**upbraiding** –'डिंग् १. n. भर्त्सना[F], झिड़की[F], डाँट-फटकार[F], लानत-मलामत[F]; २. a. भर्त्सनाकारी ।

**upbringing** अप्-ब्रिन्'गिंग् n. लालन-पालन या शिक्षादान, पालन-पोषण, शिक्षा[F] ।

**U.P.C.** Under Postal Certificate.

**upcast** अप्-कास्ट्' n. (यन्त्र०) उत्क्षेपक; ऊर्ध्वगत निक्षेप, उछाल[F], फेंक, ऊपर फेंका जाना या फेंकना, (खान[F]की खुदाई[F]में) खान[F]का वायुमार्ग, हवा[F]के बाहर निकालनेका रास्ता; तिरस्कार ।

**up-country** अप्-कन्'ट्रि a. देशाभ्यन्तर, अन्तर्प्रदेशीय, अन्तर्वर्ती (~ *districts*) ।

**up-end** अप्-ऍन्ड्' v. t. सिरेके बल टिकाना; v. i. उठ बैठना, उठ खड़े होना ।

**upgrade** अप्-ग्रेड्' १. n. पदोन्नति[F]; २. v. t. पदोन्नति करना, उन्नत करना, ऊँचा उठाना; दर्जा बढ़ाना ।

**upgraded** –'डिड् a. दरजा बढ़ाया गया ।

**upgrading** –'डिंग् n. क्रमोन्नयन, (चि०) उन्नयन, पदोन्नति[F] करना, क्रमोन्नत करना, ऊँचे दर्जेमें लाना, दर्जा बढ़ाना, ऊँचा करना, ग्रेड बढ़ाना ।

**upgrowth** अप्-ग्रोथ्' n. प्रस्फुटन, बर्द्धन, विकास, उभार; विकसित होने या उभरनेवाली वस्तु[F] ।

**upheaval** अप्-ही'वॅल् n. (आधु०) उत्तोलन या उत्क्षेपण, (प्रा० भू०) अभ्युत्थान, उत्थान, उभार, उठान[F]; भूपृष्ठके कुछ भागका उभार; (ला०) विप्लव, समाज आदिमें महान् परिवर्तन, उथल-पुथल[F] ।

**upheave** –व्' v.t. & i. (प्रा०) स्फीत करना, उत्तोलन करना, उठाना, उभारना, ऊपर उठाना, उभर आना ।

**uphill**[1] अप्-हिल्' a. शैलोर्ध्वधावी, आरोहणशील, ऊर्ध्वगामी, ऊपरको चढ़ता हुआ; (ला०) दुःसाध्य, कठिन, मुश्किल ( ~ *work*) ।

**uphill**[2] adv. ऊपरकी दिशा[F]में, ऊपरकी ओर (*road runs* ~) ।

**uphold** अप्-होल्ड् v.t. (किसी व्यक्ति, कार्य आदिका) अनुमोदन करना, पुष्टि[F] करना; (का०) पुष्ट करना, समर्थन करना, थामना, हिमायत[F] करना; साहाय्य करना, रक्षा[F] करना; उत्तोलित करना, (का०) मर्यादा[F] बनाये रखना, सहारा दिये रहना, सीधा खड़ा रखना, ऊपर उठाये रखना, उठाये रहना, खड़ा करना (न्यायालयकी आज्ञा[F], निर्णय इत्यादिको), यथावत् रखना, यथापूर्व रखना, बहाल रखना ।

**upholder** –डॅर् n. सहायक, अनुमोदनकर्त्ता, समर्थक, हामी[F] भरनेवाला, उठानेवाला ।

**upholster** अप्-होल्-स्टॅर् v.t. आवरण चढ़ाना (कुर्सी[F] इत्यादिपर), कुर्सी[F], सोफे आदिमें कमानियाँ[F] या गद्दियाँ[F] लगाकर कपड़ा चढ़ाना; (कमरे आदिको पर्दों, कालीनों, फर्नीचरसे) सुसज्जित करना ।

**upholsterer** –रॅर् n. विभूषक, सोफासाज, सोफाफरोश, कुर्सियों[F] आदिमें गद्दियाँ[F] लगाकर कपड़ा चढ़ानेवाला; पर्दे, फर्नीचर, कालीन इत्यादिका विक्रेता, कमरेका साजसामान बेचनेवाला या बनानेवाला ।

**upholstering** –रिंग् n. (रेल०) गद्दी[F] बनाना ।

**upholstery** –रि n. कालीन और फर्नीचरका विक्रय; विभूषा[F], भूषावरण, कक्ष-सज्जा-सामग्री[F], गृहसामग्री[F], कमरेका साज-सामान; (परि०) पोशिश[F]; सोफा-साजी[F], सोफा-फरोशी[F], कुर्सियों[F] और सोफोंके गद्दे या गिलाफ ।

**uphroe** यू'फ्रो n. (नौवि०) रस्सी[F]के लिए लकड़ी[F]का कुन्दा ।

**U.P.I.** United Press of India.

**upkeep** अप्-कीप्' n. समारक्षण; (आधु०) जीविका[F], रक्षा[F], पालन (के साधन), मरम्मत[F]; देखरेख[F], देखभाल[F]; ~allowance संधारण भत्ता ।

**upland** अप्-लैण्ड्' १. n. अधित्यका[F], उच्चभूमि[F]; उच्चतरभूमि[F]; २. a. उच्च, उन्नत, उच्चस्थानीय, उच्चभूमिसम्बन्धी, किसी देशसे ऊँचा अथवा अन्तर्प्रदेशीय ।

**uplandish** –डिश् a. ग्राम्य, देहाती; उच्चस्थानीय उच्च-स्थानवासी, पहाड़ी ।

**uplift**[1] अप्-लिफ़्ट्' n. नैतिक प्रेरणा[F], शिक्षात्मक प्रभाव, समुन्नतिमूलक प्रभाव; उद्वहन, (यन्त्र०, प्रा० भू०) उत्क्षेप, उत्थान, उत्थापन, उन्नयन, उद्धार; उत्तेजना[F], उभाड़, उकसाव ⊙; ~ unionism उद्धारक संघवाद ।

**uplift**[2] v. t. उन्नत करना, उठाना ।

**uplifting** ⊙ –'टिंग् a. उन्नत करनेवाला, ऊँचा बनानेवाला ।

**upmost** अप्-मोस्ट्' a. उच्चतम, सबसे ऊँचा या ऊपरका ।

**upon** अॅपॉन्' prep. ऊपर, पर (*thrown ~ his own resources*); विषयमें ।

**upper** अ'पर् १. n. (pl.) मोजा-बन्द, कपड़ेके गेटिस; जूते या बूटका ऊपरी भाग; २. a. ऊर्ध्वतर, उत्तर, (कलन) उच्च, उच्चतर, उपरिस्थित (~ *lip*); (गणित) उपरि, उपरला, उपरिक, उपरितन, पद इत्यादिमें उच्चतर (*the ~ servants*); U~ Bench (इति०) चार्ल्स द्वितीयके निर्वासनकालमें राजाओंका दरबार; ~ case (ध्वनि०) बड़े अक्षर; ~ crust (बोल०) सामन्ततन्त्र, अमीरोंका शासन; सरदार; पगड़ी^F; ~ cut (मुष्टियुद्धमें) जबड़े या ठोड़ी^Fकी चोट^F; v.t. जबड़ेपर चोट^F करना; U ~ House अभिजातसभा^F, राजसभा^F; ~ jaw (चि०) ऊर्ध्वहनु; ~ keyboard पर्दों या बोर्डका दाहिना तख्ता; ~ quartile गुरुचतुर्थक; ~ storey (मकानकी) ऊपरी मंजिल^F; (ला० भी) मस्तिष्क (*something wrong in his ~ storey*); ~ ten (thousand) सामन्ततन्त्र, धनीवर्ग, अमीर लोग; ~ works (नौवि०) जहाजका हिस्सा (जो पानी के बाहर हो); *be on* one's ~*s* आपद्ग्रस्त होना, निर्धन होना, गरीब होना; *have* or *get the ~ hand* स्वामित्व (अथवा प्रभुत्व) प्राप्त करना, अधिकारी होना, हावी होना;

~ age, ~ air, ~ arm, ~ bound, ~ boundary, ~ bunk, ~ cadre, ~ canopy, ~ case, ~ class, ~ deck, ~ derivative, ~ division, ~ extremity, ~ ~ floor, ~ grade, ~ hand, ~ integral, ~ jaw, ~ leather, ~ limb, ~ limit, ~ partial, ~ quartile, ~ school, ~ selection, ~ transit, ~ works.

**uppermost** –मॅस्ट् १. a. सर्वोच्च, उच्चतम, प्रथम, (स्थान या पदवी^Fमें) सबसे ऊपरका; २. adv. मुँहपर, सबसे ऊपर या सिरेपर (*said whatever came ~*) ।

**uppish** अ'पिश a. उद्धत, अभिमानी, दम्भी, घमण्डी, गुस्ताख ।

**uppishness** –निस् n. उद्धतता^F, दम्भ, गर्व, घमण्ड, गुस्ताखी^F ।

**upraise** अप्-रेज्' v. t. उन्नत करना, उदग्र करना, ऊंचा करना, ऊपर उठाना ।

**upright** अप्'राइट्, अप्राइट्' १. n. स्तम्भ, थम, खड़ा गाड़ा हुआ खम्भा; २. a. & adv. साधु, सच्चा, ईमानदार; दण्डायमान, सरल; ऊर्ध्वाधर, ऊर्ध्व, उच्छ्रत, सीधा, सीधा खड़ा (*an ~ axle, post*);

~ axis, ~ character, ~ pipe, ~ type.

**uprightness** –निस् n. साधुता^F, ईमानदारी^F, सीधापन, सिधाई^F ।

**uprise** अप्-राइज् v.i. उठना, जागना, उठ बैठना; चढ़ना ।

**uprising** –ज़िङ् n. जागरण, शय्या-परित्याग; क्रान्ति^F, (इति०) विद्रोह, अपद्रोह, उपद्रव, बगावत^F ।

**uproar** अप्-रोअर' n. चीत्कार, नाद, कोलाहल, हंगामा, चीख-पुकार^F, होहल्ला, शोरगुल ।

**uproarious**–रिॲस् a. कोलाहलप्रिय, शोर मचानेवाला; कोलाहलपूर्ण; बहुत ऊँची आवाज^Fका, जोरका (कहकहा आदि) ।

**uproariousness**–निॅस् n. कोलाहलपरता^F, कोलाहल-पूर्णता^F ।

**uproot** अप्-रूट' v.t. (आधु०) उन्मूलन करना, समूल उत्पाटन करना, निर्मूल करना, जड़^F काटना, जड़^Fसे उखाड़ देना (शाब्दि० एवं ला०) ।

**uprush** अप्'-रश् n. (प्रा० भू०) उद्धावन, उत्प्लव, उत्साह, उभार, जोर; (मनो०) आवेग, सहज चेतना^F ।

**U.P.S.C.** Union Public Service Commission.

**upset**[1] अप्सेॅट्' १. n. विक्षोभ, पर्यास, गड़बड़, घबरा देने या घबरानेका भाव या क्रिया^F, पलटा, उलटने या उलटे जानेकी क्रिया^F; २. v.t. & i. गड़बड़ा देना, बदहवास कर देना, घबरा देना, परेशान कर देना (*the news quite ~ him*); विपर्यस्त करना, औंधा करना, उलट जाना, उलट देना, औंधाना (*carriage was ~*); (पेट) खराब कर देना (*ate something that ~ him*); (धातु^Fको) दबाकर या हथौड़े मारकर चौड़ाई^Fमें कम और मोटा करना ।

**upset**[2] अप्-सेॅट्' a. निर्दिष्ट, आरक्षित, स्थिरकृत, निश्चित; ~ price प्ररक्षित मूल्य, (नीलाममें). (वाणि०) सरकारी बोली^F, सरकारी कीमत^F ।

**upsetting** –टिङ् n. (रेल०) स्थूलन ।

**upshot** अप्'शॉट n. निष्कर्ष, उपसंहार, संक्षिप्त निष्पत्ति^F, परिणाम, फल, अन्त, पर्यवसान, समाप्ति^F, अन्तिम परिणाम, नतीजा, लुब्बलुबाब ।

**upside-down** अप्'साइड्-डॉउन् a. & adv. अधोमुख, गड्डमड्ड अवस्था^Fमें, तलेऊपर, औंधी या उल्टी स्थिति^Fमें (*everything was turned ~*) ।

**upsides** अप्साइड्ज्' adv. (बोल०) *get ~ with* नीचा दिखाना, बदला लेना, हारते हारते जीत जाना ।

**upsilon** यूप्साइ'लॅन् n. यूनानी भाषा^Fका u वर्ण ।

**upstage** अप'स्टेज' a. (बोल०) स्वभाव या व्यवहारका रूखा ।

**upstairs**, (adv.), **upstair(s)** अप्'स्टेअॅर्ज़, अप्-स्टेअॅर्(ज़्) a. ऊपर, ऊपरकी मंजिल^Fका, ऊपरकी मंजिल^Fका ।

**upstanding** अप्-स्टैन्'डिंग् a. (मजदूरी^F) निर्धारित, निश्चित, अपरिवर्तनीय, एक रूपमें स्थिर; सुस्थापित, स्थिरकृत, सीधा खड़ा ।

**upstart** अप्'स्टार्ट् n. & a. अनभिजात, छिछोरा; सहसोन्नत, नया रईस, नया नबाब, दीनावस्था^Fसे सहसा उन्नतावस्था^Fको प्राप्त व्यक्ति (प्रायः गुण०) ।

**upstream**, (adv.) **up-stream** अप्-स्ट्रीम्', अप-स्ट्रीम्' a. प्रतिस्रोत, प्रवाहके विरुद्ध (जानेवाला या चलाया हुआ) (रास्ता, नाव^F आदि) ।

**upstroke** अप्-स्ट्रोक् n. उदाघात; (वाणि०) ऊर्ध्व रेखा,

उद्रेखा^F, लिखावट^F में ऊपरको उठी हुई लकीर^F या मात्रा^F।
**uptake** अप्'-टेक् n. (स्था०) उत्क्षेपक; (कृषि०, वन०) **उद्ग्रहण, लेना; खींचना;** (नौवि०) **धमाला;** (मूलतः स्कॉच) धारणा^F, समझ^F (*quick in the* ~); उत्थान, उद्धार; उत्तार।
**upthrow** अप्-'थ्रो n.(प्रा०भू०)**उत्क्षेप**, उत्पाद, ऊर्ध्वगत निक्षेप, उभार, उठान, भग्न भूस्तरकी एक तरफकी चट्टान^F का स्थान-भ्रंश या फिसलाव, ऊपर फेंकना या फेंका जाना; उपद्रव, उथल-पुथल^F, उलटपलट^F।
**upthrust** अप्'-थ्रस्ट् n. (भूगर्भ०) उत्सरण, (भौ०) उत्क्षेप।
**uptilt** अप्'टिल्ट् n. (प्रा०भू०) **उन्नमन**।
**upto** अप्'टु prep. पर्यन्त, तक; ~-*date* अद्यावधिक, अद्यतन, समीचीन, **नवीनतम, ताजा, आजतकका;** आधुनिकतम (~ *edition*)।
**upturn** अप्'-टर्न् v.t. जमीन^F को (हल चलानेमें) खोद डालना, जोतना, हलसे पलटना, नीचे-ऊपर करना।
**U.P.T.W.** Union of Posts & Telegraphs Workers.
**U.P.U.** Universal Postal Union.
**upward** अप्'-वर्ड् १. a. ऊर्ध्वाभिमुखी, ऊर्ध्व, उन्मुख, **ऊर्ध्वमुखी,** (गति० वि०) **उपरिमुखी** (~ *acceleration*), उच्चतर स्थानकी ओर, ऊपरका (शा० एवं ला०) (~ *glance, limit*); २. adv. उच्चतर स्थानकी ओर, ऊपरकी ओर, ऊँचे, *look* ~(*s*);~ trend ऊर्ध्वप्रवृत्ति^F, ऊर्ध्वगति^F;
~ acceleration, ~ displacement, ~ extension, ~ force, ~ limit, ~ stroke.
**upwarping** अप्-वार्'पिंग् n.(प्रा०भू०)**उत्समावलन**।
**upwind** अप्'विन्ड् n. (प्रा० भू०) **ऊर्ध्वगामी पवन;** a. **प्रतिवात**।
**U/R** Under Rule.
**Ur** Uranium.
**uraemia** युअरी'मिअ n. (चि०) मूत्ररक्तता, **रक्तमूत्र विषाक्तता^F**।
**uranalysis** यूअर'अनलिसिस n. मूत्रविश्लेषण, मूत्रनिदान (मूत्रके संघटकोंका)।
**uraniscolalia** –अनिस्कोलॅलिअ n. (चि०) खण्डतालुवाग् विकार, (शिक्षा०) **भग्नतालुवाग्विकार**।
**uranism** ⊙यूअॅ'रॅनिज़्म् n. (शिक्षा०) **पुंसजातीय कामुकता^F**।
**uranitic** ⊙युअॅरॅनि'टिक् a.यूरेनियम-विषयक, किरणिक।
**uranium** –रे'निअॅम् n. किरणधातु^F, राल आदिमें प्राप्त होनेवाला एक प्रकारका तेजोद्गार या रेडियो-ऐक्टिव धवलधात्वीय तत्त्व, (रसा०) **यूरेनियम;**
~ glass, ~ lead, ~ nitrate, ~ rays, ~ red, ~ series, ~ yellow.
**urano-** किरण- (~-*circuit*); ख-, अन्तरिक्ष-, आकाश- (~*graphy*)।
**uranographic, -al** युअॅरॅनग्रै'फिक्, -ॲल aa. गगनशास्त्रीय, नभशास्त्र-विषयक।
**uranography** –नॉ'ग्रॅफि n. गगनशास्त्र, नभशास्त्र।
**uranology** –लॅजि n. ज्योतिष, ज्योतिःशास्त्र, खगोल।
**uranometry** –मि'ट्रि n. ज्योतिषमिति^F, वर्णनात्मक ज्यौतिष।
**uranous** –रॅनॅस् a. किरण्य, यूरेनियमवाला।
**Uranus** युअॅ'रॅनॅस्, युअॅरे'नॅस् n. (ज्यौ०) **वरुण,** T. (यूनानी पुराण०) मंगल, धरती पुत्र, मंगलग्रह।
**urban** अर्'बॅन् a. पौर, नगर-सम्बन्धी, (का०) **नागर,** नागरिक, नगरीय, **नगर-,** शहरी, नगर या कसबेमें स्थित या उसमें रहनेवाला;
~ area, ~ districts, ~ economics, ~ loans ~ outpost, ~ population, ~ residential, ~ road, ~ sanitation, ~ settlement, ~ site, ~ unit.
**urbane** अर्बेन्' a. शिष्ट, सभ्य, शीलवान्, सुशील, विनीत, नम्र, **सुसंस्कृत**।
**urbanity** –बॅ'निटि n. सौजन्य, शिष्टता^F, शिष्टाचार, सुशीलता^F, शीलवत्ता^F, भद्रता^F, सभ्यता^F, सुसंस्कृत आचार-व्यवहार; (प्रा०) सभ्यतापूर्ण एवं शालीन हास्य; नागरिक वृत्ति^F, नागरिक जीवन।
**urbanization** –बॅनाइज़े'शॅन् n. **नागरीकरण, शहरी बनाना,** शहरका-सा रंग पैदा कर देनेका भाव।
**urbanize** –बॅनाइज़् v.t. नागरीय या शहरी बनाना; (गाँवसे) शहर बनाना या बनाया जाना।
**urceolate** –सि'अॅलॅट् a. (वन०) **कुम्भाकार, कलशाकार,** घटाकार, घड़े या कुप्पे जैसा।
**urchin** अर्'चिन् n. यक्ष, भूत, परी (प्रायः *sea* ~); बच्चा; लड़का; शरारती लड़का; जंगली चूहा।
**Urdu** उर्अॅर्'डू n. तुर्की छावनी^F; उर्दू भाषा^F।
**-ure** विभाग (*judicat*~); सामूहिक संस्था^F (*legislat*~); कार्य, क्रिया^F, दशा^F, अवस्था^F (*capt*~, *verd*~, *sculpt*~, *fail*~)।
**urea** युअॅ'रि'अ n. मिह, मूत्रका एक घुलनशील रंगहीन स्फटमय संयोग या मिश्रण; (जीव०, कृषि०, चि०) **यूरिया^F;** ~-meter मिहमापी;
~ compounds, ~ fermentation, ~ formaldehyde.
**uremia** –री'मिअॅ n. = URAEMIA.
**ureometry** ⊙रि'ऑ'मि'ट्रि n. मिहमिति^F; यूरियामिति^F।
**-uret** -एय, -मिहेय (*sulph*~)।
**ureter** युअॅरी'टॅर् n. मूत्रमार्ग, मूत्रनली, (जीव०, कृषि०) **मूत्रप्रवाहिणी^F, मूत्रवाहिनी^F, गवीनी^F,** वृक्कोंसे वस्तितक मूत्र ले जानेवाली दो नलिकाएँ^F।
**urethra** युअॅरी'थ्रॅ n. मूत्रप्रसेकनलिका^F, (कृषि) मूत्रनली^F, (जीव०) मूत्र-पथ, **मूत्रमार्ग,** मूत्रद्वार।
**urethral** –थ्रॅल् a. मूत्रप्रसेकनलिकीय, (कृषि०, चि०) मूत्र-पथ-सम्बन्धी, मूत्रमार्गीय; ~ erotism मूत्रेन्द्रिय रति^F;

~ artery, ~ crest, ~ eroticism, ~ gland, ~ plate.

**urethritis** –थ्राइ'टिस् n. (चि०) मूत्रमार्ग-शोथ, मूत्र-पथ-शोथ, मूत्र-मार्ग-प्रदाह, मूत्रनलीकोप, मूत्र-द्वारशोथ ।

**urethrocele** –थ्रसील् n. मूत्र-मार्ग-कलावध्र्म ।

**urethrotomy** –थ्रॉ'टमि n. मूत्र-मार्ग-छेदन ।

**uretic** युअरे'टिक् a. मूत्रीय, मूत्रिक, पेशाबी; मूत्रल ।

**urge** अर्ज् १. n. (शिक्षा०) प्रेरणा^F, उत्तेजना^F, उत्तोदना^F, उत्साह, उत्कण्ठा^F, व्यग्रता^F, उत्सुकता^F, लालसा^F, लगन^F, शौक; २. v.t. (व्यक्ति इत्यादिसे) आग्रह करना, पीछे पड़ना, तंग करना (किसी बात^Fके लिए); उत्साहित करना, उत्तेजित करना, प्रेरित करना, उकसाना, भड़काना; दृढ़ रहना, अटल रहना, जोरके साथ पेश करना, जोर देना (*in vain you ~ his youth*); बलपूर्वक चलाना, सप्रयास आगे करना, आगे बढ़ाना, जोरसे चलाना, दौड़ाना, हाँकना, ढकेलना, रेलना (*~d his horse forward*); दृढ़तापूर्वक या व्यग्रतापूर्वक अनुरोध या प्रार्थना^F करना, विवश करना, मजबूर करना, लाचार करना, दबाव डालना, बहुत जोर देना (*~ him to action, to take steps*); (किसी कार्य आदिका) जोर देकर समर्थन करना, (उसकी) वकालत^F करना ।

**urgency** –जंसि n. (चि०) आत्यधिकता^F, अतिपात, अपरिहार्यता^F, अविलम्बिता^F,(*~ certificate*), गुरुता^F, अत्यावश्यकता^F, जरूरत^F, तंगी^F, तकाजा; आग्रह, अनुरोध; (संसद^F) प्राथमिकता^Fकी घोषणा^F, त्वरा^F ।

**urgent** –न्ट् a. (चि०) आत्यधिक, अतिपाती, अपरिहार्य, अनिवार्य, अविलम्बनीय, अविलम्ब्य, गुरु, आवश्यक, अत्यावश्यक, जरूरी (*am in ~ need*); शीघ्र, तुरत (*~ call*), आग्रही, अपनी माँग^F पूरी करनेके लिए व्यग्र एवं दृढ़, मिन्नती, मिन्नत^F करनेवाला, लगातार माँगनेवाला (*was ~ with me for* or *to disclose, further particulars*) ।

**urger** –जर् n. प्रेरयिता, उत्तेजक व्यक्ति, उत्साहित करनेवाला व्यक्ति; अनुनेता, प्रार्थी ।

**urial** ऊ'रिअल् n. उरण, वन्य मेष, जंगली भेड़^F, हुड़ियाल^F ।

**uric** युअरिक् a. मिहिक, मूत्रिक, मूत्रीय, मूत्र-सम्बन्धी, पेशाबका; ~ acid (जीव०, चि०) यूरिकाम्ल, मूत्राम्ल, मिहिक अम्ल, T. ।

**-urient** 'इच्छुक' अर्थकी व्यंजना^Fमें प्रयुक्त (*es~, part ~*) ।

**urim** युअरिम् n. ~ and thummim बड़े पादरीके वक्षस्त्राणसे आबद्ध दो अज्ञात वस्तुएँ^F (जिनका उपयोग परम्परा^Fसे दैवी-निर्णयके लिए होता है) ।

**urinal** युअ'रिनल् n. मूत्रणी, मूत्रागार, मूत्रस्थान, मूत्रालय, मूत्रणागार, मूत्रणालय, मूत्रणस्थान, मुतारी, (चि०)पेशाबघर; मूत्रपात्र, (चि०) मूत्रकुण्ड, पेशाबदान; पेशाबकी शीशी^F; ~ stall मूत्रधानी^F, पेशाबदान; ~ trough गड्ढा पेशाबघर ।

**urinary** –नरि १. n. (चि०) मूत्रण-स्थान, मूत्रणागार, मूत्रस्थान, मूत्रागार; (सेना०) मूत्रालयश्रेणी^F, पेशाबखाने; २. a. मूत्रीय, मूत्र-, मिह-, मूत्र-सम्बन्धी; ~ bladder, (चि०) बस्ति^F; मूत्राशय; ~disease, ~ disorder (चि०) प्रमेह;

~ aperture, ~ organs, ~ papilla, ~ passage, ~ sinus, ~ system.

**urinate** –नेट् v.i. मूत्र विसर्जित करना, लघुशंका^F करना, मूतना, पेशाब करना ।

**urination** –ने'शन् n. मूत्रण, मूत्र-विसर्जन, पेशाब करना ।

**urinative** –रिनेटिव् a. = URETIC.

**urine** –न् n. मेह, (चि०, जीव०) मूत्र, मूत, (चि०) पेशाब;

~ absorbent, ~ absorption, ~ deposit, ~hydrometer, ~-pot, ~ testing apparatus, ~ vessel.

**uriniferous** –नि'फ़रस् a. मूत्रकारक तथा मूत्रवाही, (चि०) मूत्रवह, मूत्र ले जानेवाला; ~tubule वृक्क नलिका^F ।

**uriniparous** ⊙ –'परस् a. मूत्रजनक, मूत्र उत्पन्न करनेवाला ।

**urino-** मूत्र- (*~logy, ~meter, ~scopic, ~scopy*) ।

**urinogenital** ⊙ युअरिनजे'निटल् a. (जीव०) जनन मूत्र-;

~ duct, ~ opening, ~ papilla, ~ sinus, system.

**urinology** –नॉ'लजि n. मूत्रशास्त्र, मूत्रविज्ञान, मूत्र-विद्या^F ।

**urinometer** –मि'टर् n. (कृषि०, चि०) मूत्रगुरुत्व-मापी, मूत्रमापी, मूत्रगुरुत्वमापनका उपकरण ।

**urinometric** –नमे'ट्रिक् a. मूत्रमापी, मूत्र-परीक्षण-यन्त्रका; मूत्र गुरुत्वमापनकी ।

**urinometry** नॉ'मिट्रि n. मूत्रमिति^F, मूत्र-परीक्षण ।

**urinoscopic** –नस्कॉ'पिक् a. मूत्रनिरीक्षकीय ।

**urinoscopy**–नॉ'स्कपि n. मूत्र-निरीक्षण, मूत्रकी परीक्षा^F (रोग-निदानार्थ) ।

**urinous**–रिनस् a. मूत्रीय, मूत्रवत्, मूत्रसदृश, पेशाबकी तरहका, पेशाब-सा ।

**urmeristem** –मेरिस्टेम् n. (वन०) प्रभ्रज्या^F ।

**urn** अर्न् १. n. अस्थि-कलश, अस्थिपात्र, अस्थि-अवशेष-पात्र; कलश (*~burial, ~ field*), जलपात्र, मर्तबान-की आकृति^Fका गोड़ादार तथा गोल आकारका एक डब्बा, अर्न; मतपेटी^F; (ला०) शवस्मृतिपात्र (जिसमें शव^F या मृत व्यक्तिका कोई स्मृति-चिह्न रखा जाय, जैसे समाधि^F या कब्र^F); बड़ा चायदान; २. v.t. अस्थिपात्रमें रखना या बन्द करना; ~-flower घट-कुसुम, घट-पुष्प, गुलकूजा, घुण्डी^Fकी आकृति^Fका एक पौधा ।

**urnful** –फ़ुल् n. पात्रभर, कलशभर ।

**uro-**[1] मिह-, मूत्र (*~logy, ~scopy*)।
**uro-**[2] (श० र० शा० के शब्दोंमें प्रयुक्त) पुच्छ-, पूँछ (*~chord, ~pod, ~selection*)।
**urochrome** ⊙ युअॅरॅ'क्रोम् n. (चि०) **मूत्रवर्णक**।
**urocoele** –कोअेल n. (चि०) मूत्र-वृषण, मूत्रसे वृषणका बढ़ना।
**urogenital** युअॅरॅजे'निटॅल् a. (जीव०) **जननमूत्र-** (*~artery*), मूत्रजनन-सम्बन्धी (*~ system*)।
**urolithiasis** युअॅरॅलिथिअे'सिस n. (चि०) **मूत्राश्मरीयता**[F]।
**uromere** युअॅ'रॅमीअॅर् n. (जीव०) **उदरखण्ड**, T.।
**uropod** युअॅ'रॅपाड् n. (जीव०) **पुच्छपाद**।
**uropygial** युअॅरॅ'पिजिअॅल् a. (जीव०) **पुच्छकूट-**, T.; ~ gland (जीव०) **वसाग्रन्थि**[F], T., **ग्रन्थि**[F]।
**uropygium** –अॅम् n. (जीव०) **पुच्छकूट**, T.।
**urostyle** युअॅ'रॅस्टाइल् n. (जीव०) **पुच्छदण्ड**।
**Ursa** (L) अर्'सॅ n. सप्तर्षि, हल (*Major, Minor ~*); रीछ, भालू; ऋक्ष, नक्षत्र।
**ursiform** अर्'सिफ़ाम् a. शूकराकृति, शूकराकार, सुअर-जैसा।
**ursine** अर्'साइ(सि)न् a. ऋक्ष-सम्बन्धी, रीछका या भालूकी तरहका।
**urticaria** अर्टिकेअॅ'रिअॅ n. (कृषि०, चि०) कोठ, उत्कोठ, पित्ती।
**urticate** अर्'टिकेट् a. चुभनेवाला, जलन करनेवाला।
**Uru.** Uruguay.
**urubu** ऊ'रुबू n. अमेरिकी चील।
**U.S.** United States; United Service; Under Secretary.
**U/S** Under Section.
**u.s.** *ut supra*, as above.
**us** अस्', अॅस्' pron. हमलोग, हम, हमको, हमें, अपने आपको, हम लोगोंको (*let's get ~ from the walls*)।
**U.S.A.** Union of South Africa; United States of America; United States Army.
**usable** यू'ज़ॅबॅल a. प्रयोज्य, उपयोज्य, उपभोग-योग्य, उपयोगी, व्यवहार-योग्य, काम लेनें लायक।
**U.S.Ag.** Under Secretary, Agriculture Department.
**usage** यू'सिज n. **प्रथा**[F], धारा[F], परम्परागत प्रयोग या व्यवहार, परिपाटी[F], आचार, रीति-रवाज, रस्म[F], दस्तूर, **चलन, प्रचलन**, (*sanctified by ~*); **रूढ़ि**[F]; **उपयोग, प्रयोग**, व्यवहार, रीति[F], ढंग, बर्ताव, इस्तेमाल (*met with harsh ~*)।
**usance** यू'ज़ॅन्स n. USE[1]; USURY; (वाणि०) विपत्रावधि[F], (का०) **व्यवहारी अवधि**[F], **प्रचलित अवधि**[F], (विदेशी हुण्डियों[F]की चुकौती[F]के लिए स्वीकृत) अवधि[F], मियाद[F], मुद्दत[F] (*the ~ on Indian bills is 4 months*)।
**U.S.C.** United States of Columbia.
**U.S.C.L.** United Society for Christian Literature.
**use**[1]* यूस्' n. **रूढ़ि**[F], प्रथा[F], रीति[F]*, चाल[F], आदत[F] (*long ~ has reconciled me to it*); **चलन**; नियोजन, उपभोग, **प्रयोग***, **उपयोग***, सेवन, व्यवहार, बर्ताव, इस्तेमाल (*put it to a good ~*); उद्देश्य, प्रयोजन, अर्थ, **उपयोगिता**[F], लाभ, फायदा, मतलब, काम (*a blunt knife is of ~ for this work*); सम्पत्ति उपभोग; प्रयोगाधिकार, उपभोगाधिकार, व्यवहाराधिकार, इस्तेमाल करनेका सामर्थ्य, इस्तेमाल करनेका हक़ (*stipulated for the ~ of the piano*); (किसी गिर्जे या बड़े पादरीके अधीनस्थ जिले इत्यादिमें) प्रचलित कर्मकाण्ड एवं उपासना-पद्धति[F], धार्मिक रीति[F] (*Roman ~*); ~ *for* ⊙ में विश्वास;
~ inheritance, ~ tax, ~ value.
**use**[2] यूज़्' v.t. & i. उपयोग करना, प्रयोगमें लाना, व्यवहारमें लाना, किसी प्रयोजनमें लाना, (भौतिक रूपमें) उपभोग करना या भोगना, कार्यरूपमें परिणत करना, लाभ उठाना, काममें लाना, बरतना, काम लेना, चलाना, फायदा उठाना, इस्तेमाल करना, खर्च करना या होना (*seldom ~ a knife, money*); अभ्यस्त होना, आदत[F] डालना, आदी होना (*I ~d to take the bus, money*); विशिष्ट रीति[F]से बर्ताव करना, बरतना, पेश आना (*has ~d me like a dog*); ~ *up* प्रयोगमें लाना, काममें लाते-लाते घिसा देना, पुराना कर देना, खपा देना, (कोई वस्तु[F], सारी-की-सारी) खर्च कर डालना।
**useable** –'ज़ॅबॅल a. = USABLE.
**useage** –'सिज n. = USAGE.
**used** यूज़्ड्' a. अभ्यस्त, आदी (*am not ~ to this sort of thing*); व्यवहृत, प्रयुक्त, उपयोगमें लाया गया, बरता हुआ (*~ bags, stamps*)।
**useful** यूस्'फ़ल् a. उपयुक्त, प्रयोजनीय (*~ data*), लाभदायक, फलदायक, लाभप्रद, लाभकारी, हितकर, कामका, मतलबका, फायदेवाला (*gave me some ~ hints, ~book*); (ग्रा०) अत्युत्तम, अति उपयुक्त, सुष्ठु, दक्ष, कौशलपूर्ण, बहुत बढ़िया (*a pretty ~ performance*); ~ hints **कामकी बातें**[F]।
**usefulness** –निॅस् n. उपयोग, उपयुक्तता[F], उपयोगिता[F], लाभप्रदता[F], उपकारिता[F], लाभदायकता[F], फायदा।
**useless** –'लिॅस् a. (ग्रा०) निकम्मा, सुस्त (*am feeling ~*); निष्प्रयोजन, निरर्थक, निरुपयोगी, अनुपयोगी, अप्रयोजक, व्यर्थ, लाभरहित, विफल, निष्फल, अकारथ, बेकाम, बेकार, बेमतलब (*contents were rendered ~ by damp*); हीन, तुच्छ, घटिया (*is getting ~*)।
**uselessness** –निॅस् n. निरुपयोगिता[F], अनुपयोगिता[F], निरर्थकता[F]; लाभहीनता[F], अनुपयोग, निरुपयोग, व्यर्थता[F], उपयोगाभाव, निकम्मापन; हीनता[F], तुच्छता[F]।
**user** यू'ज़ॅर् n. (का०) **उपयोग**, अधिकारभोग; उप-

भोक्ता, (का०) उपयोक्ता, व्यवहारी, उपयोगकर्त्ता, प्रयोग-कर्त्ता, प्रयोक्ता, व्यवहार करनेवाला, बरतनेवाला, इस्तेमाल करनेवाला; (कानून) किसी अधिकार आदिका भागी, उप-भोक्ता; right of ~ लगातार उपयोग द्वारा सिद्ध सहज अधिकार; उपभोगाधिकार, उपयोगाधिकार, ~ cost (अर्थ०) विकल्प लागत^F; ~ arm प्रयोग करनेवाले सेनांग; ~ trial प्रयोक्ता द्वारा परख^F ।

**U.S.E.S.** Upper Subordinate Engineering Service.

**usher** अ'शॅर् १. n. प्रवेशक, प्रवेष्टा, आसनदाता, किसी न्यायालय या सभा^F में लोगोंको बैठानेका कार्य करनेवाला पदाधिकारी या भृत्य; २. v.t. प्रवेष्टाके रूपमें (किसी व्यक्तिके) आगे-आगे चलना, प्रवेश कराना, (सार्वजनिक स्थानोंपर आगन्तुकोंको उनका निश्चित) आसन दिखाना, अगवानी^F करना, द्वारपाल या दरवानके रूपमें कार्य करना (*was at length ~ed (in)to his presence*) ।

**usherette** अशॅरे`ट्' n. आसनदात्री^F, प्रवेशिका^F ।

**ushership** अ'शॅर् शिप् n. (टाउनहाल आदिमें) प्रवेष्टा या स्वागतकर्त्ताका कार्य या पद, अगवानी^F करनेवालेका कार्य या पद, (न्यायालय इत्यादिके) द्वारपालका पद ।

**U.S.I.** United States of Indonesia.

**U.S.I.S.** United States Information Service.

**U.S.N.** United States Navy.

**usque ad nauseam** (L) adv. घृणित रूपसे ।

**usquebaugh** अस्'क्विबॉ n. आयर्लैण्डका एक प्रकारका स्फूर्तिदायक पेय; एक प्रकारकी हल्की मदिरा^F, ह्विस्की^F ।

**U.S.S.** United States Ship *or* Steamer.

**U.S.S.C.** United States Supreme Court.

**U.S.S.R.** Union of Soviet Socialist Republics.

**ustion** अस्'ट्यॅन् n. (चि०) अग्निकर्म, ज्वलन, प्रज्वलन, दहन ।

**ustulate** अस्'ट्यूलॅट् a. (चि०) औषधि^F को भूनना या सुखाना; कृष्णायित, ज्वलित, जला हुआ-सा, दग्ध ।

**ustulation** –ले'शॅन् n. ज्वलन, प्रज्वलन, जलना-जलाना ।

**U.S.T.W.** Under Secretary, Tribal Welfare Department.

**usu.** usually.

**usual** यू'ज़ुअॅल् a. प्रायिक, यथापद्धति, व्यावहारिक, यथास्वभाव, सामान्य (~ *meaning*), साधारण, प्रचलित, रीतिगत, यथारीति, नित्यका, मामूली, रिवाजी, आम (*asked the ~ questions*) ।

**usually** –लि adv. सामान्यतः, साधारणतः, प्रायः, बहुधा; यथापद्धति, यथारीति, आम तौरपर ।

**usualness** –ल्-निॅस् n. प्रायिकता^F, रीतिसम्मतता^F, प्रचलितता^F, सामान्यता^F, साधारणता^F ।

**usucapion, -caption** यूज़्यूकै'पिॲन्, -कैप्'शॅन् nn. (राज०) अवधिजनित अधिकार, (रोमन कानून) दीर्घाधिकार, दीर्घकालीन सम्पत्ति-अधिकार ।

**usufruct** यू'ज़्यूफ्रक्ट्' १. n. (राज०, का०) भोग, उपभोग; फलोपभोग; फलोपभोग-अधिकार, भोगाधिकार, दूसरेकी सम्पत्ति^F का उपभोग एवं सुविधाएँ^F, सम्पत्ति^F को बिना किसी प्रकारकी हानि^F पहुँचाये भोगनेका अधिकार; २. v.t. फलोपभोग करना ।

**usufructuary** –' च्यूॲरि n. & a. उपभोक्ता, (राज०) उपभोगकर्त्ता, भोगाधिकारी, फलोपभोग-अधिकार रखनेवाला (अथवा तत्सम्बन्धी); ~ mortgage भोगाधि, भोग-बन्धक; ~ mortgage (कृषि०, का०) भोगबन्धक; ~ mortgagee (का०) भोगबन्धकी ।

**usurer** यू'ज़ॅरॅर् n. (अर्थ०) कुसीदक, वृद्धयाजीव, (अर्थ०) सूदखोर, बहुत भारी ब्याजपर धन देनेवाला ।

**usurious** यूज़्यू(ज़्यु)ॲ'रिॲस a. (का०) अतिब्याजू, कौसीद, सूदखोर, ब्याजखोर ।

**usuriousness** –निॅस् a. कुसीद^F, सूदखोरी^F, ब्याजखोरी^F ।

**usurp** यूज़र्प' v.t. & i. (क्व०) दूसरेकी भूमि^F पर अनुचित रूपसे अधिकार जमाना या अनधिकार प्रवेश करना, बलपूर्वक दखल करना; (सिंहासन, पद, शक्ति^F, सम्पत्ति^F इत्यादिपर) अनुचित रीति^F से अधिकार कर लेना, (का०) अनधिकार ग्रहण करना, दबा बैठना या हथिया लेना, छीन लेना, हड़पना ।

**usurpation** –पे'शॅन् n. बलाद्ग्रहण, बलापहार, अपहरण, अधिकारापहार, अनुचित हस्तगतकरण, अन्यायपूर्वक अधिकार-स्थापना^F, हड़पना ।

**usurper** –'पॅर् n. बलाद्ग्राही, अधिकारापहारी, अधिकारहरण-कर्त्ता, अनुचित अधिकार करनेवाला, अन्यायपूर्वक हस्तगत करनेवाला, छीन लेनेवाला, हड़पनेवाला ।

**usurping** –पिंग् a. अधिकारापहारी, अधिकारहारी, स्थान छीननेवाला, जगह^F से उतारनेवाला ।

**usury** यू'ज़ॅरि n. (अर्थ०, का०, दर्श०) कुसीद^F, वृद्धिजीविका^F, अत्यधिक ऋणदान, (अर्थ०, का०, दर्श०) सूदखोरी^F, ब्याजखोरी^F, बहुत भारी सूद; (अब प्रायः ला०) लाभ, ब्याज (*the service was repaid with ~*) ।

**U.S.W.** Ultrasonic Waves; Ultrashort Waves.

**u.s.w.** *und so weiter*, and so forth.

**Ut.** Utah (in U.S.A.).

**ut** उट' n. किसी सरगमका वादी सुर ।

**U.T.C.** University Training Corps.

**ut dict.** *ut dictum*, as directed.

**utensil** यूटे`न्'सिल् n. उपकरण, यन्त्र, सामान; पात्र, बासन, भाजन, (रसा०) बर्तन (*kitchen, cooking, ~s*) ।

**uterine** यू'टॅरिन् a. सोदर, (का०) सहोदर, कई पिताओं किन्तु एक ही माता^F से उत्पन्न, सगी माँ^F मगर सौतेले बापकी औलाद^F (*his ~ brother*); गर्भ-, गर्भाशय-,

गर्भकोश-सम्बन्धी, **गर्भाशय-सम्बन्धी**, गर्भशय्या-सम्बन्धी; ~ life (चि०) गर्भाशयस्थ जीवन, गर्भस्थ जीवन, ~ artery, ~ dystokia, ~ gland, ~ life, ~ pain, ~ plexus, ~ tubae.

**uteritis** यूटॅराइ'टिस् n. (चि०) गर्भशय्या शोथ, गर्भाशय-शोथ, गर्भाशय-प्रदाह।

**uterogestation** –रॅजे`स्टे'शॅन् n. (चि०) गर्भाशय, गर्भधारण, गर्भविकास, गर्भवृद्धि[F]।

**uterogram** ⊙ यू'टॅरॅग्रैम् n. (चि०) गर्भचित्र, गर्भाशय-चित्र।

**uterography** यूटॅरॉ'ग्रॅफि n. गर्भाशय-चित्रण।

**uterology** –'लॅजि n. गर्भाशय-विज्ञान।

**uterovesical** ⊙ यूटॅरॅवे`'सिकॅल् a. (श० र० शा०) गर्भाशयवस्ति- (~ *fold*, ~ *pouch*)।

**uterus** –'टॅरॅस् n. (pl. *uteri*) योनि, गर्भकोश, (चि०, जीव०) गर्भशय्या[F], **गर्भाशय**, गर्भ, धरन[F], बच्चेदानी[F]।

**utilitarian** यूटिलिटेॲ'रिॲन् n. & a. उपयोगितावादी (व्यक्ति); उपयोगिता-सम्बन्धी (वस्तु[F] इत्यादि); (अर्थ०, शिक्षा०, दर्श०, राज०) **उपयोगितावादी** (~ *redicals*), **स्वार्थवादी**।

**utilitarianism** –निज़्म् n. (अर्थ०, शिक्षा०, दर्श०, राज०) **उपयोगितावाद**, स्वार्थवाद।

**utilitarianize** –नाइज़् v.t. उपयोगितापूर्ण बनाना, कामका बनाना, उपयोग करना।

**utility** यूटि'लिटि n. (शिक्षा०, दर्श०) **उपयोगिता[F]**, उपकारिता[F], उपयोग, लाभप्रदता[F], लाभ, काम, फायदा; उपयोगी वस्तु[F]; (अर्थ०) **तुष्टि गुण**; (रंगमंच, ~-*man* भी) अभिनेता, नाटकके बहुत छोटे-छोटे अभिनय या पार्ट करनेवाला; (गुण०) अत्यधिक प्रायोगिक, अत्यधिक व्यावहारिक, कारगर, उपयोगितार्थ बनाया हुआ, उपयोगिता[F]के लिए; सेवा[F] करनेवाला, काम देनेवाला (~ *goods*, *service*)।

**utilizable** –'टिलाइज़ॅबॅल् a. उपयोज्य, उपयोगार्ह।

**utilization** –ज़े'शॅन् n. उपयोजन, (का०) **उपयोग**, उपयोगिता[F], उपयोग करनेका भाव या क्रिया[F], काममें लानेका भाव या स्थिति[F], इस्तेमाल (~ *value*)।

**utilize** –'टिलाइज़् v.t. उपयोगमें लाना, **उपयोग करना**, सद्व्यवहार करना, लाभ उठाना, काममें लाना।

**ut infra** (L) adv. निम्नवत्, नीचे लिखे-जैसा।

**uti possidetis** (L) n. वर्तमान स्वामित्व-सिद्धान्त।

**utmost** अट्'मॅस्ट् १. a. अतिशय, अतिमात्र, अधिकतम, अत्यन्त, परम, अति, बेहद, निहायत, परले सिरेका (*showed the ~ reluctance*); चरम, अत्यधिक, सबसे बढ़कर (*the ~ limits*); २. n. पराकाष्ठा-प्रयत्न, चरम प्रयत्न, अपनी कोशिश[F]; सर्वस्व, सब कुछ, चरम कृत्य (*he did his ~ to save him*)।

**Utopia** यूटो'पिॲ n. रामराज्य, **आदर्शलोक**, **आदर्शपूर्ण समाज**, **काल्पनिक समाज**, सुखराज्य, काल्पनिक स्वर्ग, स्वप्नलोक; **आदर्शपूर्ण स्थिति[F]**, आदर्श सुख-शान्ति[F]का स्थान या स्थिति[F], काल्पनिक आदर्श; एक काल्पनिक द्वीप (जहाँकी सामाजिक एवं राजनीतिक व्यवस्था[F] अपने-आपमें सम्पूर्ण है) यूटोपिया।

**Utopian, u-** –ॲन्, यू- n. & a. रामराज्य या यूटोपियाका (निवासी); **काल्पनिक**, अव्यवहार्य, अवास्तव; आदर्शदर्शी, मात्रविचारक, उत्साही किन्तु अव्यावहारिक सुधारक इत्यादि, बड़ी-बड़ी कल्पनाओं और योजनाओं आदिका विचारमात्र करनेवाला, अव्यवहारी, स्वप्नदर्शी सुधारक, शेखचिल्ली; ~ socialism (अर्थ०) **यूटोपियाई समाजवाद**।

**utopianism** –निज़्म् n. अव्यावहारिक सुधार; कल्पनामात्र; कल्पित आदर्शवाद; स्वप्नदर्शिता[F], रामराज्यवाद।

**utricle** यू'ट्रिकॅल् n. क्षुद्र, स्यून[F], (वन०) **क्लोम**, शरीरके भीतरकी छोटी थैली[F], (चि०) **दृष्टि[F]**; **कर्णगुहाओंमेंसे एक**; योनिका[F], तुम्बिका[F], पशु या पौधेका सूक्ष्म कोष।

**utricular** –'क्यूलॅर् a. क्षुद्रस्यून-, थैली-जैसा; योनिकीय, तुम्बिकीय, कोशिका[F]का, वस्ति-जैसा।

**utriform** ⊙ यू'ट्रिफ़ॉर्म् a. (वन०) **क्लोम रूप**।

**ut sup.** *ut supra*, as above.

**ut supra** (L) adv. पूर्वोक्त, ऊपर लिखे अनुसार।

**utter**[1] अ'टॅर् v.t. उच्चरित या लिखित शब्दोंमें व्यक्त करना (भावनाएँ[F], झूठ, सच इत्यादि), कथन करना, बयान करना, लिखना, कहना; उच्चारण करना, प्रकाश करना, प्रकट करना, बोलना, मुँहसे निकालना (चीख[F] मारना, आह[F] भरना, इत्यादि); (नोट, मुद्रादि) चलाना, जारी करना।

**utter**[2] a. समस्त, सम्पूर्ण, अत्यधिक, अत्यन्त, चरम, परम, पूर्ण, सारा, समूचा, कुल, पूरा, निपट, बिल्कुल, निरा (~ *destruction*, *misery*); ~ barrister छोटा बैरिस्टर, दूसरे दर्जेका बैरिस्टर।

**utterability** –रॅबि'लिटि n. उच्चार्यता[F], उच्चारणीयता[F], बयान किये जानेकी अवस्था[F]; प्रकाश्यता[F], प्रकाशनीयता[F]।

**utterable** –'टॅरॅबॅल् a. उच्चार्य, उच्चारणीय, बयान करने योग्य; प्रकाश्य, प्रकाशनीय।

**utterance**[1] –रॅन्स् n. उद्गार, उक्ति[F], उच्चारित शब्द, अभिव्यक्त शब्द, बोल (*his pulpit ~s*); उच्चारण, वाक्यकथन, प्रकाश, शब्दोंमें अभिव्यक्तीकरण (*gave ~ to his rage*); वाक्शक्ति, बोली[F] (*defective ~*)।

**utterance**[2] n. (शा०) *fight* etc. *to the ~* आखिर दम[F] तक लड़ना।

**utterer** –रॅर् n. उच्चारक, बोलनेवाला, बयान करनेवाला।

**utterly** अ'टॅर्लि adv. सम्पूर्णतः, सर्वथा, नितान्त, निपट, सरासर, निरा, बिल्कुल।

**uttermost** –मॅस्ट् a. चूड़ान्त, अति, परम, अत्यन्त, बेहद।

**utterness** –निॅस् n. सम्पूर्णता[F], उत्कृष्टता[F], अतीवता[F], निपटपन, निरापन।

**U.V.** Uncollected Voucher.

**uvula** यू'व्यूलॅ n. (pl. *-e*) (चि०) कण्ठ-शुण्डिका[F], गल-शुण्डिका[F], शुण्डिका[F], अलिजिह्वा[F], कण्ठमणि, (जीव०) **प्रतिजिह्विका[F]**, प्रतिजिह्वा[F], उपजिह्वा[F], तालुजिह्वा[F], पड़-

जीभ^F, काकल, **कौवा**, टेंटुआ, ललरी^F, कोमल तालुका लटकता हुआ मांसल भाग; T.; पश्चिम सीमान्त पिण्डिका^F, (श० र० शा०) **वस्तिकाकलक, उत्सेध**, इसी प्रकारका मूत्राशय तथा अनुमस्तिष्क या पश्चाद्वर्ती मस्तिष्कमेंका लटकता हुआ मांसल भाग, लटकन^F; ~ vesicae **वस्ति उत्सेध** ।

**uvular** –लॅर् a. गलशुण्डिकीय, अलिजिह्व, प्रतिजिह्व, अलिजिह्वा-सम्बन्धी, तालु-जिह्व, काकलीय, टेंटुएका; धम्मिल्लक उपजिह्व ।

**ux.** *uxor*, wife.

**uxorial** अक्सॉरिअॅल् a. भार्या-सम्बन्धी, स्त्री^Fका ।

**uxoricide**–रिसाइड् n. पत्नीवध, पत्नीघात; पत्नीघाती, अपनी स्त्री^Fका हत्यारा ।

**uxorious** –रिअॅस् a. स्त्रैण, स्त्रीपरायण, स्त्रियासक्त, भार्यासक्त, स्त्रीलम्पट, भार्यालम्पट, स्त्रीवश्य, जोरू-भक्त, लुगाई-भक्त, लुगाई-सेवक, लुगाई^Fका चेरा, जोरू^Fका गुलाम, बीवी^Fका गुलाम, अपनी स्त्री^Fको बेहद चाहनेवाला ।

**uxoriousness** –नॅस् n. स्त्रियासक्ति^F, भार्यासक्ति^F, स्त्रीलम्पटता^F, भार्यालम्पटता^F, स्त्रीवश्यता^F, जोरूभक्ति^F, लुगाई^Fका प्यार, जोरू^Fकी गुलामी^F ।

# V

**V** (pl. *vs, v's, vies*) अंग्रेजी^F वर्णमाला^Fका २२वाँ अक्षर, व; Vके आकारकी कोई वस्तु^F; विजय-चिह्न (V = VICTORY); V-shaped चिमटेके आकारका ।

**V** Vanadium; (Roman numeral) five.

**V1** *Vergeltungswaffe* 1, German flying bomb.

**V2** German flying rocket.

**v.** velocity; *versus*, against; *vide*, see; verb; verse; volt; volume.

**V.A.** (Royal Order of) Victoria and Albert; Vicar Apostolic; Vice-Admiral.

**Va.** Virginia.

**va** वा v. i. (संगीत) चले चलो ।

**vacancy** वे'कॅन्सि n. शून्य, शून्यता^F, (विधा०) **रिक्तता**^F, खालीपन; (का०) **रिक्ति**^F, रिक्त स्थान, शून्य पद, **खाली जगह**^F (*has a ~ on his staff*); कर्महीनता^F, अनवधानता^F, विचारशून्यता^F, बेख्याली^F, दिमागी खालीपन; अवकाश, छुट्टी^F, फुरसत^F; व्यवधान ।

**vacant** –न्ट् a. शून्य, (का०) **रिक्त, खाली**, छूछा (*~ house*); अनधिकृत; अस्वामिक, निरध्यर्थित, उत्तराधिकारी-विहीन, लावारिस; अव्यापृत, कर्मविहीन, बेकार, बेकाम, ठाली (*~ hours*); अवकाशयुक्त; निश्चिन्त, चिन्ताविहीन; शून्यमना, उदास (*~ stare*); अनवधान, असावधान;

~ estate, ~ post, ~ succession.

**vacate** वॅकेट' v.t. शून्य करना, रिक्त कर देना, खाली कर देना, खाली करना, खाली करके चले जाना; आधिपत्य छोड़ना, अधिकार छोड़ना, स्वामित्व छोड़ना, सत्ता^F छोड़ना; विलुप्त करना, बेकार करना, रद्द कर देना; खण्डन करना ।

**vacated** –टिड् a. रिक्त, रिक्त किया गया, खाली किया हुआ ।

**vacation** –शॅन् n. त्याग, परित्याग; **दीर्घावकाश** (*summer ~*); अनध्याय, अनध्ययन, (का०) **विश्रामकाल**, विरामकाल, विराम, निवृत्ति^F; अवकाश, (*~ department*), छुट्टी^F, तातील^F ⊙; रिक्तता^F, रिक्तीकरण, रिक्ति^F, खाली करना ।

**vacational** –नॅल् a. त्याग-विषयक, परित्याग-सम्बन्धी; अवकाशीय, दीर्घावकाश-विषयक, ग्रीष्मावकाश-सम्बन्धी, अनध्याय-सम्बन्धी; विश्रामकालीन, विराम-विषयक, निवृत्ति-सम्बन्धी ।

**vacationist** –निस्ट ⊙ n. छुट्टियाँ^F मनानेवाला ।

**vaccary** वैकॅरि n. गोशाला^F ।

**vaccinable** वैक्'सिनॅबॅल् a. मसूर्य, टीका लगाने योग्य ।

**vaccinal** –नॅल् a. (चि०) मसूरीय (*~ rash*); गोमसूरिका^F, मसूरी (वैक्सीन) और टीका सम्बन्धी ।

**vaccinate** –नेट् v.t. मसूरण करना; (चेचकका) **टीका लगाना**, गोबीजका टीका भरना, गोदना गोदना; पाछना, नश्तर लगाना ।

**vaccinated** –टिड् a. मसूरित, टीका लगा हुआ ।

**vaccination** –नेशॅन् n. मसूरण (चि०) **टीका**; पाछ, (पशुपालन) पाछना, गोदना; मसूरीकरण, मसूरिका प्रतिबन्धनार्थ वैक्सीनका टीका लगाना; अन्य किसी रोगके प्रतिबन्धनार्थ टीका लगाना; anticholera ~ (चि०) **हैजेका टीका**;

~ area, ~ centre, ~ circle, ~ clerk, ~ department, ~ district, ~ general register, ~ mark, ~ period, ~ register, ~ season, ~ week, ~ work.

**vaccinationist** –निस्ट् n. मसूरणवादी, टीकेका समर्थक; चेचकका जबरदस्ती टीका लगानेका हामी ।

**vaccinator** –सिनेटॅर् n. मसूरक, टीकादार, **टीका लगानेवाला** व्यक्ति, गोदनिया; टीका लगानेका नश्तर ।

**vaccine**[1] –न् n. मसूरीलस, (चि०, कृपि०) **वैक्सीन** (*bovine, human, ~*); **टीकाकी दवा**^F; **टीका**; (टीकामें व्यवहृत) गव्य, गोस्तनशीतला-रस, चेचकका रस, चेप; (किसी अन्य रोगके) ~ lymph (चि०) मसूरीलस; ~-point टीका करनेका शल्य ।

**vaccinia** –निअॅ n. (चि०) गोमसूरिका^F, (चि०) **गोशीतला**^F, गोबीज-चेचक (टीका लगानेके बाद पैदा होनेवाला चेचक), T. ।

**vaccinic** –निक् a. मसूरीलस-सम्बन्धी, गोबीजीय, गोस्तनशीतलाके चेपका, वैक्सीनका ।

**vaccinization** –नाइज़ेशॅन् n. अप्रभावी मसूरण,

प्रभावहीन टीका, बार-बारका गोदना; (चि०) बार-बार टीकाके द्वारा पूर्ण मसूरण या वैक्सीनेशन ।

**vacillancy** वैॅसिलॅन्सि n. = VACILLATION.

**vacillant** –न्ट् a. चंचल, दोलायमान, भ्रामी, अस्थिर ।

**vacillate** –लेट् v. i. दोलित होना, दोलायमान होना, चंचल होना, अस्थिर होना, हिलना, डोलना, डगमगाना, लहराना; आगे-पीछे होना; विचलित होना, अस्थिरमति होना, हिचकिचाना, डाँवाडोल होना, झूलना, ढुलमुल करना, द्विविधा<sup>F</sup>में पड़ना, भँवरमें पड़ना, गुन-धुन<sup>F</sup>में पड़ना, तीन-पाँच करना ।

**vacillation** –ले'शॅन् n. आदोलन, दोलायमानता<sup>F</sup>, **दोलतन**; चांचल्य, चंचलता<sup>F</sup>, अस्थिरता<sup>F</sup>, डगमगाहट<sup>F</sup>; अनिश्चयात्मकता<sup>F</sup>, **ढुलमुलपन**, द्विविधा<sup>F</sup>, हिचक<sup>F</sup>, बेचैनी<sup>F</sup> ।

**vacillatory**–सिलेटॅरि a. चंचल, दोलायमान, अस्थिर ।

**vacuity** वॅक्यू'इटि n. दे० VACUOUSNESS; (रसा०, जीव०) **अवकाश** ।

**vacuolar, vacuolate** वैॅक्यूअॅलॅर्, –लॅट् aa. (चि०) रिक्तिका<sup>F</sup>-युक्त, (वन०) **रसधानी युक्त**, रसधानी-कोपान्तरीय, रिक्तकीय, खोलवाला; छिद्रिल, खोखला ।

**vacuolated** –लेटि'ड् a. (चि०) रिक्तिक युक्त, रिक्त गोलमय, रसधानीयुक्त, रिक्तकमय, कोटरमय, छिद्रिल ।

**vacuolation** –ले'शॅन् n. (चि०) रिक्तक-निर्माण, रिक्त-गोलनिर्माण, (का०) **रसधानीभवन**, रसधानी-निर्माण, रिक्तक-रचना<sup>F</sup>, जीवकोपान्तरीय-रचना<sup>F</sup>, कोट-निर्माण, छिद्र-रचना<sup>F</sup> ।

**vacuole**–क्यूओल् n. (वन०, चि०) **रसधानी**<sup>F</sup>,(जीव०) **धानी**<sup>F</sup>; रिक्तक, (चि०) **रिक्तिका**<sup>F</sup>, रिक्त गोल, जीव-कोषान्तर, कोटर, छिद्र, शून्यस्थान; तन्तु रन्ध्र, खोल ।

**vacuous** वैॅक्यूअॅस् a. नीरव, निर्जन, शून्य, शून्यकित; रिक्त, छूँछा, खोखला, खाली; अन्यमनस्क, विमन, उदास (~ *stare*); निःसत्त्व, सत्वहीन, निःसार, असार, वृथा, व्यर्थ, निरर्थक, बेकार; अप्रमाणार्थक; अज्ञान, मूर्ख, बुद्धिहीन, अकुशल, खोखले दिमागका, बुद्धू ।

**vacuousness, vacuity** –नॅस्, वॅक्यू'इटि nn. शून्य, शून्यता<sup>F</sup>, शून्यगर्भता<sup>F</sup>, शून्य स्थान, नीरवता<sup>F</sup>, निर्जनता<sup>F</sup>, रिक्ति<sup>F</sup>, रिक्तता<sup>F</sup>, खोखलापन, खालीपन; मन्दता<sup>F</sup>, अज्ञानता<sup>F</sup>, मूर्खता<sup>F</sup>; नीरसता<sup>F</sup>, रसहीनता<sup>F</sup>; असारता<sup>F</sup>, निःसारता<sup>F</sup>, सत्त्वहीनता<sup>F</sup>; व्यर्थता<sup>F</sup>, वृथापन, अप्रामाणिकता<sup>F</sup> ।

**vacuum** –अॅम् n. (pl. *-s*; *-a*) **शून्यक**, **रिक्तक**, निर्वायु, (चि०, रसा०, भौ०) **निर्वात**, निर्वातता<sup>F</sup>, शून्यता<sup>F</sup>, रिक्ति<sup>F</sup>, खोखलापन (*nature abhors a* ~); नीरवता<sup>F</sup>, निर्जनता<sup>F</sup>; आकाश, शून्य स्थान; निर्वात पात्र; वायुपम्प; ~ brake (रेल<sup>F</sup>में) वायुचालित चक्ररोधक यन्त्र, (भौ०) **शून्य ब्रेक**, (रेल०) **निर्वात ब्रेक**; ~ cleaner वैक्यूम मार्जनी<sup>F</sup>, गर्द<sup>F</sup>को चूसकर साफ करनेका यन्त्र, धूल<sup>F</sup> साफ करनेका पम्प; ~ flask वायुशून्य बोतल, शून्यक बोतल; ~-gauge **शून्यक प्रमापी**, निर्वातप्रमापक, शून्यप्रमापी, रिक्तिमापक यन्त्र; **शून्यक गेज**, **निर्वात गेज**; ~-tube निर्वात नलिका<sup>F</sup>, **शून्यक नलिका**<sup>F</sup>, **शून्य नली**<sup>F</sup>; **निर्वात नली**<sup>F</sup>;
~ augmeter, ~ bench, ~ calorimeter, ~ desiccator, ~ distillation flask, ~ drying, ~ equipment, ~ filter, ~ filter tube, ~ filtration, ~ flask, ~ grease, ~ lamp, ~ line, ~ measurement, ~ pan, ~ pasteurizer, ~ photoelectric cell, ~ pipe, ~ pump, ~ refining, ~ spectrograph, ~ technique, ~ tubing, ~ valve.

**V.A.D.** Voluntary Aid Detachment.

**vade-mecum** वे'डि-मी'कॅम् n. (सहचर) पुस्तिका<sup>F</sup>, नोटबुक<sup>F</sup>, डायरी<sup>F</sup> ।

**vadium** वे'डिॲम् n. ~ mortuum (का०) **बन्धक**; n. (का०) **आधि**<sup>F</sup>, आड़ ।

**vae victis** ! (L) int. पराजितोंपर गाज<sup>F</sup> गिरे ।

**vagabond**[1] वैॅगॅबॉन्ड् n. & a. परिभ्रमी, यायावर, इत्वर, आवासहीन, वासहीन, आश्रयहीन, निराश्रित, बेघर, घुमन्ता, स्वेच्छाचारी, मनमौजी, सैलानी; (बोल०) अपहिण्डक, लुच्चा, लवरा, लफंगा, गुण्डा, बदमाश, (का०) **आवारा**, आवारगर्द ।

**vagabond**[2] v. i. (अव बोल०) परिभ्रमण करना, घूमना, भटकना, मारे-मारे फिरना, खानाबदोशी<sup>F</sup> करना; लुच्चई<sup>F</sup> करना, आवारागर्दी<sup>F</sup> करना, गुण्डागिरी<sup>F</sup> करना, बदमाशी<sup>F</sup> करना ।

**vagabondage** –डिज् n. इत्वरण, इत्वरता<sup>F</sup>, यथेच्छा-चारिता<sup>F</sup>, स्वेच्छाचारिता<sup>F</sup>, खानाबदोशी<sup>F</sup>, लुच्चई<sup>F</sup>, लुच्चापन, गुण्डागिरी<sup>F</sup>, बदमाशी<sup>F</sup> ।

**vagabondish** वैॅगॅबॉडिश् a. आवारागर्द, आवारा-मिजाज; आवाराकी तरह, खानाबदोशोंका-सा ।

**vagabondism** –डिज़्म् n. स्वेच्छाचारिता<sup>F</sup>, यथेच्छा-चारिता<sup>F</sup>, दुष्टता<sup>F</sup>, लुच्चई<sup>F</sup>, लुच्चापन, आवारगी<sup>F</sup>, आवारागर्दी<sup>F</sup>, बदमाशी<sup>F</sup> ।

**vagabondize** –डाइज् v. i. आश्रयहीन होकर फिरना, घूमते रहना, भटकना, मारे-मारे फिरना, आवारा फिरना ।

**vagarious** वॅगेॲ'रिॲस् a. विभ्रान्त, बुद्धिचपल, उच्छृंखल, सनकी, तरंगी, मौजी, खब्ती, वहमी ।

**vagary** –रि n. विभ्रम, भ्रम, बुद्धिचापल्य, बुद्धिचांचल्य, उच्छृंखलता<sup>F</sup>, सनक<sup>F</sup>, तरंग<sup>F</sup>, मौज<sup>F</sup>, खब्त, वहम ।

**vagina** वॅगाइ'नॅ n. (वन०) कंचुक, कोष, प्रावरणी<sup>F</sup>, छदनकोश, (कृषि०, चि०, जीव०) **मूलच्छद**, झिल्ली<sup>F</sup>; (चि०) **योनिमार्ग**, (चि०) **अपत्यपथ**, भग, (चि०, कृषि०, जीव०) **योनि**; संगमपथ, योनिनाली<sup>F</sup>, भगद्वारसे गर्भाशयतकका मार्ग; (श० र० शा०) योनिद्वार, भगद्वार, रजद्वार, गर्भकी नली<sup>F</sup>; (वन०) **छाद**; आवरण, खोल ।

**vaginal** –नॅल् a. (चि०) **योनि-**, योन्यात्मक, योनिक, **योनि-सम्बन्धी**, भगीय, योनिनलीय, योनिद्वार-विषयक, गर्भद्वार-सम्बन्धी, कंचुकीय, छदनकोशी; (चि०)कोष-स्वरूप;
~ artery, ~ bleeding, ~ canal, ~

discharge, ~ examination, ~ fornix, ~ orifice, ~ plexus, ~ pore, ~ process, ~ secretion.

**vaginate, -ed** वै'जिनेट्,-इड् aa. आवृत, आवरणमय, प्रावरणीयुक्त, छदनकोशी, (वन०) छादित; भगीय, योनि-सम्बन्धी।

**vaginismus** वैजिनिस्'मॅस् n. (चि०) योन्युद्वेष्टन, पीड़ायुक्त योनि$^F$की ऐंठन$^F$।

**vaginitis** वैजिनाइ'टिस् n. (वन०) कंचुकी-कोप, योनिकोप, (कृषि०) योनि-आर्ति$^F$, योनि-शोथ, भगद्वारकी सूजन$^F$; कोष-विकार।

**vaginotomy**–नॉ'टॅमि n. (चि०) योनिछेदन, योनिकला छेदन।

**vaginula** वॅजि'न्यूलॅ n. (वन०) छादिका$^F$।

**vagitus** वजाइ'टॅस् n. शिशु-क्रन्दन, शिशु-रोदन, तत्काल पैदा हुए बच्चेका रोना।

**vagrancy** वे'ग्रॅन्सि n. (विधा०) आहिण्डन, अवधूतता$^F$, इत्वरण, स्वेच्छाचारिता$^F$, आवारापन्थी$^F$, (का०) आवारागर्दी$^F$, कूचागर्दी$^F$, बहेंड़ुआपन; अनिश्चितता$^F$, ढुलमुलपना।

**vagrant** –न्ट् a. & n. आहिण्डक, इत्वर, अवधूत, परिभ्रमी, भ्रमणशील, स्वेच्छाचारी, घुमक्कड़ (का०) अवारा, आवारागर्द, कूचागर्द, सैलानी, खानाबदोश (~ *musician*)।

**vagrantism** –टिज़्म् n. = VAGRANCY.

**vagrom** a. (अप्र०) = VAGRANT.

**vague** वेग्' a. सन्दिग्ध, अनिर्दिष्ट, अनिर्णीत, अनियत, अनिश्चित, (चि०) अस्पष्ट, धूमिल, धुँधला, गोलमोल, बे ठिकानेका, डाँवाडोल (*has some ~ idea about this*)।

**vagueness** –नि'स् n. सन्देह, संशय, सन्दिग्धता$^F$, अस्पष्टता$^F$, अस्थिरता$^F$, (दर्श०) अनिश्चितता$^F$, अनिर्णय, अनिश्चय, धुँधलापन।

**vail**[1] वेल्' n. (प्रा०, प्रायः बहुव० में प्रयुक्त) भृत्य-पुरस्कार, इनाम, बख्शीश$^F$; घूस$^F$।

**vail**[2] v. t. & i. (प्रा० का०, टोपी$^F$, मुकुट, अभिमान आदिको) झुकाना, उतारना; आत्मसमर्पण करना, नत होना, लघुता$^F$ स्वीकार करना, अपनी छुटाई$^F$ मान लेना, हार$^F$ मानना; लाभ उठाना, काम आना।

**vain** वेन्' a. निरर्थक, निष्फल, निराधार, निर्मूल, वृथा, व्यर्थ, नगण्य, बेकार (*all resistance was ~*); शून्य, रीता, खाली; असार, निःसार, सारहीन, तत्वहीन, फजूल, बेमतलब (*~ boasts, distinctions*); गर्वी, दर्पी, दम्भी, दाम्भिक, अहंमन्य, अहंकारी, वृथा अभिमानी, टीम-टाम$^F$का; *in ~* वृथा, व्यर्थ, निरर्थक, निष्फल, फजूल, बेफायदा (*we protested in ~*)।

**vainglorious** वेन्-ग्लॉ'रिॲस् a. अहंकारी, अतिमानी, मिथ्याभिमानी, अति गर्वी, दर्पी, मानी, घमण्डी, शेखीबाज़।

**vaingloriousness** –नि'स n. मिथ्याभिमान, वृथाभिमान, निष्फल दर्प, मिथ्या गर्व, झूठी शेखी$^F$, झूठा घमण्ड, ढोंग, दिखावट$^F$।

**vainglory** –रि n. अहंकार, अति गर्व, अभिमान, अति दम्भ, दर्प, मान, अहं, मिथ्याहंकार, घमण्ड, ढोंग$^F$, शेखी$^F$।

**vainness** वेन्'नि'स् n. अहम्मन्यता$^F$, अहंकारिता$^F$; असारत्व, निःसारता$^F$, निष्फलता$^F$, विफलता$^F$; रिक्तता$^F$; तुच्छता$^F$, व्यर्थता$^F$, नगण्यता$^F$, सारहीनता$^F$।

**vair** वेॲर्' n. पोत, दोरंगी कढ़ाई$^F$का ऊनी कपड़ा।

**Vaisya** वाइ'स्यॅ n. वैश्य।

**vakeel, -il** वॅकील्'-ईल्' n. राजदूत, आयुक्त; (का०) वकील।

**val.** value.

**valance, valence** वै'लॅन्स्, वै'लॅन्स् nn. (पलँग$^F$ या गिलाफ$^F$ इत्यादिकी) झालर$^F$, बार्डर।

**valanced** –ट्' a. पर्देदार; गिलाफ लगा हुआ; झालरदार।

**vale**[1] वेल्' n. निम्नभूमि$^F$, उपत्यका$^F$, घाटी$^F$, दरी$^F$, दर्रा; नल, नाली$^F$।

**vale**[2] (L) वे'लि n. & int. स्वस्तिवाद, जयगणेश, विदा$^F$, शुभ विदाई$^F$।

**valediction** वैलि'डिक्'शॅन् n. मंगलाचरण, स्वस्तिवाद, आशीर्वाद, जयगणेश, शुभ कामना$^F$; आमन्त्रण, आपृच्छा$^F$।

**valedictorian** –क्टॉॲ'रिॲन् n. (अमेरिकी विश्वविद्यालय) स्वस्तिवाचक स्नातक, विदाई$^F$का भाषण करनेवाला ग्रेजुएट।

**valedictory**[1] –'टॅरि n. ⊙ स्वस्तिवाचन, विदा$^F$के समयके वचन; समावर्तन भाषण, दीक्षान्त भाषण।

**valedictory**[2] a. आशीर्वादात्मक, स्वस्तिवाचनीय, विदा-सम्बन्धी, विदाके समयका।

**valence**[1] वै'लॅन्स् दे० VALANCE.

**valence**[2], **-cy** –सि n. (रसा०) संयुजता$^F$, (अणुकी) योजक शक्ति$^F$, (शिक्षा०) कर्षण शक्ति$^F$, पूरकशक्ति$^F$; (रसा०) संयोजकता$^F$, योज्यता$^F$, वल्यांक, सन्धारणा$^F$, संयोग-शक्ति$^F$, परमाणु-ग्रहणशक्ति$^F$, मिश्रण-शक्ति$^F$; योजक शक्ति$^F$की इकाई$^F$; रासायनिक तत्वकी मिश्रण करनेकी शक्ति$^F$; आण्विक शक्ति$^F$ (*hydrogen has a ~ of one*)।

**Valencia** वॅले'न्'शॅ n. कर्पासोर्णावसन, मिलावटी कपड़ा, ऊन और कपासका कपड़ा, वैलेंशिया।

**Valenciennes** वैलॅन्से'न्ज़्' n. (एक जोड़वाला, फ्राँसीसी) गोटा, किनारी$^F$, फीता।

**valent** वे'लॅन्ट् a. संयुज, योजक-शक्ति-युक्त, पूरक-शक्ति-युक्त।

**Valentia** वॅलेन्'शिॲ n. = VALENCIA.

**valentine** वै'लॅन्टाइन् n. प्रिय, प्रेमी, प्रिया$^F$, प्रणयिनी$^F$, प्रेमिका$^F$, प्यारी$^F$, प्रणय-पत्रिका$^F$, प्रेमपत्र; St. V~'s day प्रेम-दिवस; १४ फरवरी$^F$का उत्सव।

**valerate** वै'लरेट n. (तगरका) लवण, क्षार।

**valerian** वॅलीॲ'रिॲन् n. कुटिला$^F$, विदारीकन्द, बिल्ला-

लोटन, तगर, वैलेरियन।

**valeric** वॅले´रिक् a. (चि०) तगरका, बिलाईकन्दके मूलका, वैलेरियनकी जड़^F^का।

**valet**[1] वैॅलिॅट, वैॅले n. पार्श्वचर, सेवक, भृत्य, अनुचर, चाकर, दास, नौकर, खिदमतगार, टहलुआ; खानसामा; ~ de chambre (F) पार्श्वचर, पार्श्व भृत्य, परिचारक, स्वकीय नौकर, निजी सेवक; ~ de place दूत, पत्रवाहक, सन्देशवाहक, हरकारा।

**valet**[2] v.t. सेवा^F^ करना, चाकरी^F^ करना, टहल^F^ करना, खिदमत^F^ करना।

**valetudinarian** वैलिॅट्यूडिनेॲॅरिॲन् a. & n. रुग्ण, अस्वस्थ, दुर्बल, व्याधिपीड़ित (व्यक्ति), व्याधिग्रस्त, सदारोगी, राजरोगी, बीमार, मरीज।

**valetudinarianism** –निज़्म् n. (चि०) अस्वास्थ्य, क्षीण स्वास्थ्य, दुर्बलता^F^की प्रवृत्ति^F^।

**valetudinary** –´डिनॅरि a. & n. रुग्ण, अस्वस्थ (व्यक्ति), रोगी; अस्वास्थ्यकर।

**Valhalla** वैल्है´लॅ n. वीरलोक, सूर्यलोक, वैकुण्ठ, स्वर्ग (जहाँ शहीदोंकी आत्माएँ^F^ आनन्द एवं उत्सव मनाती हैं)।

**Vali** वली n. (तुर्की विलायतका) राज्यपाल, गवर्नर, वली।

**valiance** वैॅल्यॅन्स् n. साहसिकता^F^, विक्रम, पराक्रम, निर्भयता^F^; शूरता^F^, वीरता^F^, बहादुरी^F^।

**valiancy** –सि n. = VALIANCE.

**valiant** –न्ट a. साहसिक, साहसी, विक्रान्त, विक्रमी, पराक्रमी, निर्भय, शूर, वीर, भट, योद्धा, बलशाली, शक्तिशाली, सूरमा, जवाँमर्द, बहादुर।

**valid** वैॅलिड् a. बलवत्, बलवान्, सबल, प्रबल, समर्थ; सत्य, साधु, सप्रमाण, सयुक्तिक, तर्कसिद्ध, अखण्ड्य, उपपन्न, औचित्यपूर्ण, मान्य, न्यायसंगत, युक्तिसंगत, अकाट्य, पुष्ट, सही, माकूल, पक्का, मजबूत (~ *reasons*); (कानून) विध्यनुकूल, वैध, न्याय्य, कानूनी (*the marriage was held to be* ~);
~ argument, ~ estimator, ~ mood.

**validate** –डेट् v.t. वैध करना, (का०) मान्य करना, पुष्ट करना, न्यायसंगत करना, प्रमाणित करना, सुदृढ़ करना, दृढ़ करना, युक्तिसंगत करना, सही करना, (राज०) कानूनी बनाना।

**validating** –टिंग् a. मान्यकारी (~ *act*)।

**validation** –डे´शॅन् n. वैधीकरण, वैधता^F^, विधि-अनुकूलता^F^, सप्रमाणता^F^, मान्यकरण, पुष्टिकरण, पुष्टि^F^, सामर्थ्य, प्राबल्य, प्रबलता^F^, पुष्टता^F^, सुदृढ़ता^F^, युक्तिसंगति^F^, न्यायसंगति^F^; न्याय्ययुक्तता^F^।

**validity** वॅलि´डिटि n. (का०) मान्यता^F^, (~ *date*), विधि-सम्मति^F^, विधि-अनुकूलता^F^, वैधता^F^, (~ *period*), न्याय्यता^F^, प्रबलता^F^, सबलता^F^, पुष्टता^F^, प्रामाण्य, प्रामाणिकता^F^, सत्यता^F^, साधुता^F^, औचित्य; सुसंगति^F^, सिद्धि^F^।

**validness** वैॅलिड्-निॅस् n. बलवत्ता^F^, सबलता^F^, प्रबलता^F^, समर्थता^F^, सत्यता^F^, साधुता^F^; सप्रमाणता^F^, युक्तियुक्तता^F^, तर्कसिद्धता^F^, अखण्ड्यता^F^, उपपन्नता^F^, न्यायसंगतता^F^, माकूलियत^F^; वैधता^F^, न्याय्यता^F^, कानूनीपन।

**valise** वॅलीस´ n. (वस्त्र रखनेका) चर्म पेटक, जामादानी^F^, चमड़ेका बैग, चमड़ेका सफरी थैला या झोला; (सेना०) सैनिक झोला, सिपाहियोंकी बुकची^F^।

**valkyr, valkyria, -ie** वैल्´कीॲर्, वैल्कि´रिॲ, -इॲ n. (pl. *valkyrs, -kyries*) (नार्वे०, पुराण०) वालकीर^F^ (नार्वेके देवता ओडिनकी परिचारिका^F^, चण्डिका^F^, चण्डी^F^)।

**vallar** वैॅलॅर a. प्राचीरवत्, चहारदीवारी^F^का-सा; प्राचीरविषयक, चहारदीवारीवाला।

**vallecular** –लॅर् a. (वन०) खाँचेदार, वैलेकुलीय, (~ *canal*)।

**vallation** –ले´शॅन् n. प्राचीर, प्राकार, चहारदीवारी^F^, मोर्चा।

**vallecula** वैले´क्यूलॅ n. (चि०) कन्दरिका^F^; (वन०) खाँचा; (श० र० शा०, वन०, pl. *-ae*) सीता^F^, झरी^F^, नाली^F^; T.।

**valleculate** –लॅट् a. (वन०) सीत, झरींदार, नालीदार।

**valley** वैॅलि n. (pl. *-s*) द्रोणी^F^, दरी^F^, उपत्यका^F^, निम्नभूमि^F^, दून^F^, घाटी^F^, दर्रा; अन्तर्देश (पर्वतके नीचेका ढालू प्रदेश); (स्था०; छत^F^के सम धरातलको मध्यसे विभाजित करनेवाला) समकोण; ~ breeze (ऋतु०) आरोही समीर; (प्रा० भू०) घाटी समीर; ~ of the shadow of death अत्युत्पीड़न (काल), दुःखमय काल, महाकष्ट (का समय), अपार विपत्ति^F^,
~ bottom, ~ floor, ~glacier, ~ gutter, ~ rafter, ~ side, ~ system, ~ tile, ~ tongue, ~ top, ~ tract, ~ train, ~ wind.

**vallum** वैॅलॅम् n. (रोमन पुराण) दुर्ग, किला; मिट्टी^F^का प्राचीर, मिट्टी^F^का प्राकार, मिट्टी^F^की दीवार^F^, किलेबन्दी^F^, मोर्चा।

**valorization** वैलॅराइज़े´शॅन् n. (सरकार^F^ द्वारा) मूल्यस्थिरीकरण; (अर्थ०) मूल्य-अधिनियतन।

**valorize** –´लॅराइज़् v.t. (सरकार^F^का) मूल्य निर्धारित करना, मूल्य स्थिर करना, दर^F^ नियत करना।

**valorous** वैॅलॅरॅस् a. शूर, वीर, विक्रमी, पराक्रमी, साहसी, दिलेर, सूरमा, बहादुर।

**valour** –र् n. (दर्श०) शौर्य, वीर्य, विक्रम, वीरता^F^, पराक्रम, शूरता^F^, साहस, दिलेरी^F^, जवाँमर्दी^F^, बहादुरी^F^।

**valse** (F) वाल्स् n. & v. = WALTZ.

**valuable**[1] वैॅल्यूॲब्लॅ n. (pl. में) आभूषण, अलंकार, गहना, जेवर, जवाहिरात; मूल्यवान् पदार्थ, बहुमूल्य द्रव्य।

**valuable**[2] a. महार्घ, (का०, दर्श०) मूल्यवान्, महामूल्य, बहुमूल्य, कीमती (~ *property, information*); सम्मानार्ह; परिवर्त्य (*service not ~ in money*)।

**valuableness** –निॅस n. मूल्यवत्ता^F^, महार्घता^F^, महामूल्यता^F^, बहुमूल्यता^F^, कीमतीपन; सम्मानार्हता^F^; परिवर्त्यता^F^।

**valuate** –एट् v.t. मूल्य-निर्धारण करना, मूल्यांकन

करना, मूल्यन् करना, मूल्य-निर्णय करना, मूल्य-निरूपण करना, दाम आँकना।

**valuation** -ए'शॅन् n. (अर्थ०) **मूल्य-निर्धारण, मूल्यांकन,** (~ *officer*), (वाणि०, अर्थ०, भौ०) **मूल्यन,** मूल्य निर्णय, मूल्य-निरूपण, अर्हापण, दाम आँकना (~ *of abilities*); निर्धारित मूल्य, निरूपित मूल्य, मूल्य, मोल, दाम, कीमत^F (~ *of land*)।

**valuator** -'ल्यूएटॅर् n. = VALUER.

**value**[1]* -ल्यू n. गरिमा^F, उत्कर्ष, माहात्म्य, महत्त्व, **महत्ता**^F, गुरुता^F, उपयोगिता^F, बड़ाई^F, कद्र^F (*has now learnt the ~ of fresh water, regular exercise*); गुण, विशेषता^F, खूबी^F; (रसा०, ग०) **मान,** अर्हा^F, योग्यता^F, अर्घ्य, (रसा०, अर्थ०, भौ०, प्रा० भूगोल, ग०) **मूल्य***, दाम, बाजार-भाव, कीमत^F (*commercial ~*); प्रतिमूल्य; विनिमय-धन; राशि^F; परिमाण, संख्या^F, रकम^F (बीजगणितमें); (राग या अर्थ-की) सटीकता^F, अर्थवत्ता^F; ~ of money (अर्थ०) द्रव्य-मूल्य; **ब्याजदर**^F; ~ payable मूल्यदेय, देयमूल्य; surplus ~ बचत मूल्य; *got good for* ~ अच्छा दाम मिला या दामपर अच्छी वस्तु^F मिली; *out of* ~ (चित्रमें) अत्यधिक प्रकाश या अत्यधिक अन्धकार होना;
~ account, ~ basis, ~ date, ~-payable cover, ~-payable parcel, ~-payable post, ~-payable postal article, ~-payable system, ~ received, ~ table.

**value**[2] v.t. मूल्यांकन करना (~ *answer-books*); मूल्य-निरूपण करना, मूल्य-निर्णय करना, मूल्य लगाना, आँकना, दाम लगाना, मोल ठहराना, दाम कूतना, कीमत^F लगाना (*should ~ the whole at Rs. 2000*); मूल्य-निर्धारण करना, मूल्य-निश्चय करना; महत्ता^F समझना, प्रतिष्ठा^F करना, सत्कार करना, आदर करना, गुरुता^F स्वीकार करना, सम्मान करना, महत्ता^F देना, गौरवशाली बनाना, कद्र^F करना (*I ~ sincerity more than anything*)।

**valued** -ड a. मूल्यवान्; श्रद्धेय; मूल्यांकित, अर्हित, अंकितमूल्य (~ *friend, policy*)।

**valueless** -लिस् a. क्षुद्र, नीच, हेय, पोच, गुणहीन, मूल्यहीन, अर्हाहीन, माहात्म्यहीन, अयोग्य, योग्यताहीन, असार, सारहीन, व्यर्थ, निकम्मा, बेकद्र, बेकार; अल्पमूल्य, कम दामका, कम कीमत^Fका।

**valuelessness** -निस् n. क्षुद्रता^F, नीचता^F, हेयता^F, पोचता^F, गुणहीनता^F, मूल्यहीनता^F, माहात्म्यहीनता^F, अयोग्यता^F, योग्यताहीनता^F, असारता^F, सारहीनता^F, व्यर्थता^F, निकम्मापन; अल्पमूल्यता^F, कम दाम, कम कीमत^F।

**valuer** -ल्यूअॅर् n. मूल्य-निरूपक, मूल्य-निर्धारक, मूल्य-निर्णायक, मूल्य-स्थापक, दाम लगानेवाला; सम्मानदाता, महत्त्वदाता, कद्र^F करनेवाला।

**valuta** वैल्यूटा' n. (मुद्राओं^Fकी) विनिमयार्हता^F, (दूसरे देशका) मुद्रा, सिक्का, नोट।

**valval** वैल्'वॅल् a. (वन० शा०) अभिद्वारीय, कपाटिका-विषयक।

**valvar** -वॅर् a. कपाटिका-विषयक, कपाटका, वाल्वका।

**valvate** -वेट् a. (श० र० शा०, वन०) कपाटवत्, सकपाट; अनतिछादी, (वन०) धारास्पर्शी, वाल्व-जैसा।

**valve** -व' n. (श० र० शा०, जीववि०) पिधान, कवाट, कवाटिका^F, (जीव०) कपाट, (चि०) **कपाटिका**^F, परदा, छिलका, झिल्ली^F; उपद्वार, अभिद्वार, (चि०, जीव०) वाल्व (गैस^F या द्रवके प्रवाहका नियन्त्रणकारी यन्त्र); (शंख-शा०) शंख, सीपी^F, शंख या सीपी^Fका खोलदार भाग; (वन० शा०) द्वार, कपाटिका^F, खिड़की^F; (क्व० दरवाजेके) किवाड़का एक पल्ला, किवाड़ी^F, पुट; (कृषि०) फल-खण्ड, T.;
~ amplifier, ~ assembly, ~ base, ~ closet, ~ core, ~ detector, ~ diagram, ~ gear, ~ guide, ~ oscillator, ~ ports, ~ rectifier, ~-seat, ~ socket, ~ spindle, ~ spring, ~ stem, ~ syphone, ~ tappet, ~ tester, ~ testing, ~ timing, ~ travel, ~ view.

**valved** -ड् a. कपाटदार, परदेदार, वाल्ववाला।

**valveless** -व'लिस् a. कपाटशून्य, कपाटहीन।

**valvelet** -लिट् n. कपाटिका^F, छोटा कपाट या वाल्व।

**valviferous** -वि'फॅरॅस् a. चाभीदार, कुंजीदार।

**valviform** -'विफ़ॉम् a. कुञ्चिकाकार, चाभीदार, कुंजीदार; कपाटरूप, कपाटदार; शंखरूप।

**valvula** -व्युलॅ n. (चि०) **कपाटिका**^F।

**valvular** -व्यूलॅर् a. (चि०) कपाट-युक्त, सकपाट, कपाटिकायुक्त, झिल्ली-द्वार विशिष्ट; कपाट-सम्बन्धी; उपद्वारमय, अभिद्वारमय, वाल्व-सहित; ~ disease (कृषि०, चि०) **हृत्कपाट रोग, वाल्व रोग** (हृदयके)।

**valvule** -ल n. (श० र० शा०, वन०) कपाटिका^F, छोटा कपाट या वाल्व।

**valvulitis** -लाइ'टिस् n. हृत्कपाट शोथ (विशेषतया हृदयका)।

**vambrace** वेम्'ब्रेस n. (इति०) बाहुत्राण।

**vamose** ⊙, **-oos(e)** वॅमोस्', -ऊस(अॅ) v. i. & t. (ग्रा०) डेरा छोड़कर भाग जाना, रफूचक्कर होना।

**vamp**[1] वैम्प्' n. जूतेके ऊपरका चमड़ा, मोजा; चिप्पी^F, पैबन्द^F; (संगीत) संगत, मेल, जोड़।

**vamp**[2] v. i. & t. (जूतेके ऊपरी भागमें) चमड़ा लगाना; (*up* के साथ) जूतेमें जोड़ लगाना, जूतेकी मरम्मत^F करना, गाँठना; (बिखरी सामग्री^F इत्यादिको लेकर) लेखादि लिखना; (संगीत आदिमें) जोड़ मिलाना।

**vamp**[3] n. वारांगना^F, अभिसारिका^F, कुटनी औरत^F, बदचलन औरत^F, फुसलानेवाली औरत^F, लुभानेवाली स्त्री^F, बदमाश औरत^F।

**vamp**[4] v.t. (मर्दोंको) लुभाना, रिझाना, बहकाना, फुसलाना, नष्ट करना, बिगाड़ना।

**vamper** वैम्'पॅर् n. मोची; पैबन्द लगानेवाला, जोड़

मिलानेवाला।

**vampire** वैम्'पाअॅर् n. मांसेष्ट जन्तु, वैताल, प्रेत, पिशाच, भूत (एक भुतना जो सोते हुए मनुष्योंका रक्त चूस लेता है); शोषक, पीड़नकारी व्यक्ति, उत्पीड़नकारी व्यक्ति, अत्याचारी, ठग, लुटेरा; ~ bat एक रक्तशोषक चमगादड़; (रंगशाला^F में) चोर-परदा।

**vampiric** –पि'रिक् a. प्रैत्य, प्रैतिक, पैशाचिक, प्रेतके समान, जिन-सा; शोषक व्यक्तिके समान, अत्याचारी व्यक्तिके समान; रक्तशोषक चमगादड़के समान।

**vampirish** ⊙–'पाअॅरिश् a. प्रैत्य, प्रैतिक, पैशाचिक, प्रेतके समान, जिन-सा; प्रेत-सम्बन्धी, पिशाच-विषयक।

**vampirism** –रिज़्म् n. (ला० या शा० अर्थमें) प्रेतवाद, पिशाचवाद, भूतप्रेतोंमें विश्वास; रक्त-चूषण, चूसना; शोषण, अत्याचार, लूट^F, ठगी^F; (चि०) शवकामुकता^F अथवा शवकाम-क्रूरता^F।

**vampish** –पिश् a. अभिसारिकावत्, कुटनी-सदृश, बद-चलन औरत-जैसा।

**vamplate** वैम्'प्लेट् n. (इति०) हस्तत्राण, हाथका बख्तर।

**van**[1] वैन्' n. नासीर, सैन्याग्र भाग, सेनामुख, अग्रानीक, सबसे पहला जत्था, हरावल; (ला०) किसी क्रान्ति^F का मुखिया, किसी आन्दोलनका नेता, अगुआ (~ *of civilization*)।

**van**[2] n. यान, सम्भारयान, पण्यशकट, मालगाड़ी^F, मालका डिब्बा; (रेल०) गाड़ी डिब्बा; डिब्बा (*luggage* ~); वाहन, गाड़ी^F; T.; (प्रा० का०) पक्ष, पंख, पर, डैने; भुजा^F, बाजू^F; बीजन, छाज^F, सूप, फटकनेवाली कल^F, पछोरनेकी कल^F।

**van**[3] v.t. धातुशोधन करना, धातु^F को धोकर परखना।

**van**[4] v.t. माल ढोना, गाड़ी^F में माल ले जाना।

**vanadate** वै'नॅडेट् n. रोचातु-यशद, वैनडियमका जिंक या जस्ता।

**vanadiate** ⊙वनै'डिअॅट् n. = VANADATE.

**vanadic** वॅनै'डिक् a. रोचिक, रोचातुमय, रोचातु-सम्बन्धी, वैनेडियमका।

**vanadinite** ⊙–डिनाइट् n. रोचाश्म।

**vanadium** वॅने'डिअॅम् n. रोचातु, (रसा०) वैनेडियम, (एक प्रकारका धातुतत्त्व जो टीन इत्यादिको मजबूत बनानेमें थोड़ी मात्रा^F में व्यवहृत होता है);
~ black, ~ bronze, ~ family, ~ steel, ~ sulphate.

**vanadous** वै'नॅडॅस् a. (रसा०) रोचातु-सम्बन्धी, रोच्य, रोचातुका, वैनेडियमका।

**vancourier** वैन्'कूरिअॅर् n. अग्रदूत, बदरगा, आगे जानेवाला।

**vandal** वैन्'डॅल् १. n. (V~) एक जर्मन जाति^F, वण्डाल; २. a. असभ्य, अशिष्ट; असंस्कृत, बर्बर; (ला०) विनाशक, कला-विध्वंसक, सौन्दर्यनाशी।

**Vandalic**, v- वॅन्डै'लिक् a. वैण्डाली, वण्डलोंके समान, वण्डालोंका-सा; कलाकृतियोंके विनाशसे सम्बद्ध; विनाशी।

**vandalism** वैन्'डॅलिज़्म् n. कलाकृति^F का विनाश, कलावस्तु^F का विध्वंस, सत्यनाश।

**vandalistic** –लिस्'टिक् a. कलाकृति-विनाशक, कलाकृति-विध्वंसक।

**vandyke**[1] वैन्डाइक्' n. वानडाइककी कलाकृति^F, वानडाइक द्वारा निर्मित चित्र; (कपड़े, फीते या झालरोंका) नोकीला सिरा; झालरदार कालर; झालरदार गुलूबन्द (*V ~ collar* भी)।

**vandyke**[2] v.t. (कपड़े आदिकी) दाँतेदार झालर^F बनाना, टेढ़ामेढ़ा बनाना।

**vandyke**[3] a. दाँतेदार झालरका (या का-सा), झालरदार (~ *cape*); (विशे०) वानडाइकके चित्रोंकी-सी झालरवाला; V ~ brown अवरक्तपीत, गहरा बादामी, गहरा भूरा।

**vane** वेन्' n. (*dog*-~ भी) वलित्र, वायुघूर्णित फलक, वातदर्शक यन्त्र; (जीव०) पिच्छफलक; पत्ती^F, पंख; जल-प्रवाहाभिमुखी यन्त्र; जहाजका गतिनिर्देशक यन्त्र; (हवा-चक्की^F का) पटल, फलक, पंखा, परदा; जहाजका पंखा; (सर्वेक्षणमें व्यवहृत) वीक्षण यन्त्रकी दृष्टिशक्ति^F।

**vaned** –ड् a. पंखेदार, पंखदार यन्त्र-युक्त।

**vaneless** –न्'लिस् a. फलकविहीन, पंखाहीन, बेपरदा।

**vang** वैन्ग्' n. (नौवि०) सिरेकी रस्सी^F।

**vanguard** वैन्'गार्ड् n. नासीर, सेनामुख, सैन्यमुख, अग्रदल, अग्रगामी सैन्य,हरावल; अग्रभाग; अग्रेसर,अगुआ।

**vanilla** वॅनि'लॅ n. मधुवास, वनिल्ला (एक लम्बा फूलदार पौधा); वनिल्लातैल; (~-*bean* भी) वनिल्लाफल।

**vanillate** –लॅट् n. मधुवासीय, वनिल्लाका नमक।

**vanillic** –लिक् a. (रसा०) मधुवासिक, वनिल्ला-मिश्रित (~ *acid*)।

**vanillism** –लिज़्म् n. (चि०) वनिल्लात्यय, (वनिल्लाके कारखानोंमें मजदूरोंको होनेवाली) वनिल्ली खाज^F।

**vanish**[1] वै'निश् n. (ध्वनिवि०) समाप्ति^F परका क्षीण स्वर।

**vanish**[2] v. i. तिरोभूत हो जाना, तिरोधान हो जाना, अन्तर्धान होना, अन्तर्हित होना, विलुप्त होना, लुप्त होना, विलीन होना, अदृश्य होना, ओझल होना, गायब होना; नष्ट होना, (ग०) शून्य होना, मिट जाना, जाता रहना।

**vanishing** –शिंग् a. तिरोभावी, लुप्यमान (~ *fraction, cream*), लोपशील (~ *line*)।

**vanity** वै'निटि n. निःसारता^F, असारता^F, सारहीनता^F, व्यर्थता^F, अन्तःशून्यता^F; अवास्तविकता^F, खालीपन, खोखलापन (*the ~ of human achievements*); अनिश्चय, अनिश्चितता^F; क्षुद्रता^F, हल्कापन, अहमिता^F, अहंमन्यता^F, मिथ्या अहंकार, मिथ्या गर्व, (शिक्षा०, दर्श०) मिथ्या अभिमान, झूठा घमण्ड; आत्मप्रदर्शन, आडम्बर, दिखावा; (बाइ०) देवता, देवप्रतिमा^F; ड्रेसिंग टेबिल ⊙; ~ bag, ~ case (आइना, पाउडर इत्यादि रखनेका स्त्रियों^F का) सिंगारदान; V ~ Fair अहं जगत्, मिथ्या-जगत्, क्षणभंगुर संसार, असार संसार।

  

**vanner** वैं'नॅर n. गुण-परीक्षण, प्रकार-निरीक्षण; धातु-शोधक, धातु-परीक्षक; फटकनेवाला ।

**vanning** -निंग् n. बीजन, धातुशोधन, धातु^F धोकर परखना, फटकना ।

**vanquish** वैन्'क्विश् v.t. पराभूत करना, परास्त करना, पराजित करना, हरा देना ।

**vanquishable** -शॅबॅल् a. पराभूय, पराजेय, विजित करने योग्य, जीतने योग्य, हराने लायक ।

**vanquisher** -शॅर् n. विजयी, विजेता, परास्त करनेवाला, हरानेवाला ।

**vansire** वैन्'साइॲर् n. दक्षिण अफ्रीकाका नेवला ।

**vantage** वान्'टिज n. लाभ, सुविधा^F; उत्कर्ष, प्राधान्य; ~-ground अग्रभूमि^F, सुविधाजनक स्थान या अवस्था^F, श्रेष्ठपद ।

**vanward** वैन्'वॅर्ड a. अग्रिम, सामनेका, आगेका ।

**vapid** वै'पिड् a. नीरस, रसहीन, विरस, विस्वाद, स्वादहीन, फीका, बेमजा, बेरस, सीठा (~ *beer, conversation*) ।

**vapidity, vapidness** -वॅपि'डिटि, -निॅस् nn. नीरसता^F, रसहीनता^F, विरसता^F, विस्वादता^F, स्वादहीनता^F, फीकापन, सीठापन ।

**vaporability** वेपॅरॅबि'लिटि n. वाष्पता^F ।

**vaporable** -पॅरॅबॅल् a. वाष्पीकरणीय, भाप^F बनाने योग्य ।

**vaporarium** -रे'रिॲम् n. वाष्प-स्नानागर, भाप-घर, हमाम; (चि०) वाष्प-चिकित्सालय ।

**vaporiferous** -रि'फ़ॅरॅस् a. वाष्पोत्पादक, भाप^F उत्पन्न करनेवाला ।

**vaporific** -फ़िक् a. वाष्पीय, गैसीय, भापवाला ।

**vaporiform** -'रिफ़ॉर्म् a. वाष्प-सदृश, वाष्पाकार, भाप^F की तरह ।

**vaporimeter** -'मिटॅर् n. (रसा०) वाष्पमापी ।

**vapor(iz)able** -'पॅर् (आइज़्)ॲबॅल् aa. वाष्पीकरणीय, भाप^F बनाने योग्य ।

**vaporization** -राइज़े'शॅन् n. (रसा०, भौ०, चि०) वाष्प-चिकित्सा^F, वाष्पन, वाष्पीकरण, वाष्पायन (~ *curve*) ।

**vaporize** -'पॅराइज़् v.t. & i. वाष्पीकृत करना, वाष्प-परिणत करना, वाष्पमें बदलना; भाप^F बनाना या बनना, उड़ जाना ।

**vaporizer** -ज़ॅर् n. वाष्पयन्त्र, वाष्पित्र, वाष्प, बनानेवाला (यन्त्र) ।

**vaporose** -पॅरोस् a. वाष्पमय, वाष्पीय ।

**vaporosity** -रॉ'सिटि n. वाष्पमयता^F ।

**vaporous** -पॅरॅस् a. वाष्पमय, वाष्पीय, वाष्पका, भाप^F का; असार, निस्सार, हलका ।

**vaporousness** -निॅस् n. वाष्पमयता^F, वाष्पीयता^F ।

**vapour**[1] -र् n. (रसा०, भौ०, प्रा० भूगोल) (वायु^F में) वाष्प, भाप^F, कुहरा, कुहासा; धूम्र, धूम, धुआँ; हल्की बदली^F; निराधार वस्तु^F, काल्पनिक वस्तु^F, मिथ्याकल्पना^F, मिथ्यानुमान, निरर्थक कल्पना^F, चण्डूखानेकी गप्प^F; दर्प, अहं, अहम्मन्यता^F, अहंकार, मिथ्याभिमान, घमण्ड; (pl. प्रा०) खिन्नता^F, विषाद; स्नायुविकार; ~ bath (चि०) वाष्प-स्नान, भाप-नहान;

~-burner, ~ density, ~-engine, ~ heating, ~ pressure, ~ saturation, ~ tension.

**vapour**[2] v.i. = EVAPORATE.

**vapourer** -रॅर n. दाम्भिक, वृथाहंकारी, आत्मश्लाघी, मिथ्याभिमानी, डींग^F हाँकनेवाला, गप्प^F हाँकनेवाला ।

**vapourish** वे'परिश् a. वाष्पमय, वाष्पयुक्त, भापवाला; मन्द, खिन्न, विकृत, विषादमय; मिथ्या, काल्पनिक ।

**vapourishness** -निॅस् n. वाष्पमयता^F; विषादमयता^F ।

**vapoury** -रि a. वाष्पमय, भापदार, कुहरेदार, कुहासेदार; धूमिल, धूममय, धुएँदार, धुँधला ।

**vapulation** वैप्यूले'शॅन् n. कशाघात, कोड़ोंकी मार^F ।

**vaquero** (Sp.) वॅके'ॲरो n. (pl. -*s*) अमेरिकी चरवाहा, संयुक्त राज्यका चरवाहा ।

**Var.** Variant; Variety.

**Varangian** वॅरैन्'जिॲन् n. वरंजी (नार्वेके डाकू); ~ guard वरंजी आरक्षी, (यूरोपके पूर्वदक्षिणी सम्राटोंका अंगरक्षक जो प्रायः वरंजी होता था) ।

**varec** वै'रॅक् n. समुद्री काई^F, वरुण-घास^F; (रसा०) समुद्र घास-राख^F, वरुणघास-भस्म^F, सज्जी^F ।

**vari** वेॲ'राइ n. अफ्रीकी लंगूर ।

**variability** वेॲरिॲबि'लिटि n. अनित्यता^F, अस्थिरता^F, अस्थायित्व; अदृढ़ता^F; (शिक्षा०) चरता^F, परिवर्तनीयता^F, परिवर्तिता^F, चलता^F, परिणम्यता^F; विचरणशीलता^F, (प्रा० भू०) परिवर्तनशीलता^F, विभेदशीलता^F, हेर-फेर, घटबढ़^F ।

**variable**[1] -'रिॲबॅल n. परिवर्तनशील वस्तु^F, अस्थिर वस्तु^F, अनित्य वस्तु^F, चंचल पदार्थ; (गणित) चर; परिणम्यराशि^F, चल राशि^F, चर राशि^F; (नौवि०) विचरणशील वायु^F, व्यापारिक वायु^F के बीचका भूखण्ड ।

**variable**[2] a. (रसा०, भौ०) परिवर्ती, परिवर्तनीय, परिवर्तनशील, विभेदशील, अस्थिर, अनित्य, चंचल, घटनेबढ़नेवाला; लचीला (*a rod of ~ length*); (वन०, प्राणिवि०) विभिन्न; (भौ० ग०) विचरणशील, अस्थायी, विचल, चल, विचर, चर, परिणम्य;

~ acceleration, ~ capacitor, ~ capital, ~ condenser, ~ cost, ~ density, ~ dominance, ~ electrovalency, ~ error, ~ frequency, ~ mood, ~ motion, ~ nebula, ~ parameter, ~ quantity, ~ resistance, ~ spacing, ~ species, ~ speed, ~ stars, ~ valency, ~ velocity, ~ weather, ~ wind.

**variableness** -निॅस् n. = VARIABILITY.

**Varia lectio** (L) n. पाठान्तर, भिन्न पाठ ।

**variance** –ॲन्स् n. विभिन्नता^F, विभेद; (का०) **अन्तर**; मतभेद, मतविरोध, मतान्तर, मतभिन्नता^F, विचारान्तर (*at ~ with authorities*); भेद, विरोध; अनैक्य, असामंजस्य; मनोमालिन्य, कलह^F, द्वन्द्व, झगड़ा, अनबन^F, फूट^F; (कानूनमें कथन और प्रमाणकी) भिन्नता^F, वैपरीत्य; विचरण, (रसा०) **चरता**^F, परिवर्त्यता^F, (ग०) **प्रसरण**, (*~ ratio*); (गणित० रसा०) **चलराशिता**^F।

**variant**[1] –न्ट् n. (वर्तनी^F, छापे और अध्ययन या व्याख्या^Fकी दृष्टि^Fसे) पाठान्तर, पाठभेद, रूपभेद, (चि०) **प्रकारान्तर**, **रूपान्तर**, (valet *is a ~ of* varlet); विचर, परिवर्ती।

**variant**[2] a. भिन्न, (वन०) **विभिन्न**, विच्छिन्न, पृथक्-पृथक्, अलग-अलग (*40 ~ types of birds*); (प्रा० भू०) **विभेदी**, परिवर्तनशील, बदलनेवाला, घटने-बढ़नेवाला; चर, चल, विचरणशील, विचरणशक्य।

**variate**[1] –एट् v.i. परिवर्तित होना, बदलना।

**variate**[2]**(s)** –ॲट् n. चर, परिवर्ती।

**variation** –ए'शॅन् n. भेद, विभेद, अन्तर, प्रभेद, (कृषि०, वन०, प्रा० भूगोल, जीव०) **विभिन्नता**^F, (अर्थ०) **विविधता**^F, व्यतिक्रम, **परिणमन**, **परिवर्तन**, प्रकारान्तर, **फेर-फार**, **बदली**^F, (अर्थ०) **घटबढ़**, **घटा-बढ़ी**^F, कमी-बेशी^F, तबदीली^F, हेरफेर, (अर्थ०) **उतार-चढ़ाव** (*~s of temperature*); (व्या०) रूप, शब्द-रूप; रूपान्तर; (गणित ज्यो०) च्युति^F, **विच्युति**^F, प्रसरण, विकार, (आकाश स्थित वस्तुओं^Fका अपनी निम्न कक्षा^F या गति^Fमें व्यतिक्रम); (बीज ग०) **विचरण**, (अर्थ०) **परिणमन** (राशियों^Fके आपसी) सम्बन्धका सिद्धान्त; (संगीत) भिन्न तान^F, भिन्न स्वर, स्वर संगति^Fका परिवर्तित रूप; secular ~ दीर्घकालीन परिवर्तन; दीर्घकालीन व्यतिक्रम; ~-chart समानान्तर जगहों^Fसे खींची गयी रेखाओं^Fका मानचित्र।

**variational** –नॅल् a. प्रकारान्तर-सम्बन्धी, व्यतिक्रम-विषयक, परिवर्तन-सम्बन्धी; परिवर्ती, परिवर्तनशील।

**variative** –'रिॲटिव् a. = VARIATIONAL.

**variator**⊙ –टॅर् n. विभेत्ता, प्रभेत्ता, विभाजयिता, परिणामकर्त्ता; प्रकारान्तरयिता, फेरफार करनेवाला।

**varicate** वै'रिकॅट् a. (चि०) शूनायुक्त, स्फीत, शिरामय, फूली हुई नसवाला; (जीववि०) उत्कूटमय।

**varication** –के'शॅन् n. शिरास्फीति^F, शिरावधर्म, नस^Fका फुलाव।

**varicella** वैरिसे'लॅ n. = CHICKEN-POX. छोटी माता^F।

**varicocele** वै'रिकॅसील् n. मुष्कशिरास्फीति^F, (चि०) अण्डशिरावृद्धि^F, सिरावृषण।

**varicoloured** वेॲ'रिकलॅर्ड् a. = VARIEGATED.

**varicose** वै'रिकोस् a. (चि०) कुटिल, श्वयित, अपस्फीत, विवर्द्धित, प्रसारित, बढ़ा हुआ, सूजा हुआ (*~ ulcer; vein*)।

**varicosed** –ट् a. (चि०) कुटिलीभूत, सूजी हुई शिरावाला।

**varicosity** वैरिकॉ'सिटि n. (चि०) **अपस्फीति**^F, **कुटिलता**^F।

**varied**⊙ वेॲ'रिड् a. विविध, नानारूप, (प्रा० भू०) **विभिन्न** (*~ response*); परिवर्तित।

**variegate** वेॲ'रिइगेट् v.t. कर्बुर करना, शबल करना, रंजित करना, चित्र-विचित्र करना; रंगबिरंगा या चितकबरा बनाना; (वन० में) पौधोंके हरे भागोंको हल्का पीला बनाना (पतझड़में)।

**variegated** –टि'ड् a. कर्बुर, कर्बुरित, (वन०) **शबल**, रंजित, नानावर्ण, (प्रा० भू०) **बहुवर्णी**, बहुरंगी, चित्र-विचित्र, (वन०) **चितकबरा** (*geranium*)।

**variegation** –'शॅन् n. कर्बुरता^F, (वन०) **शबलता**^F, चित्र-विचित्रता^F, **चितकबरापन**, रंग-बिरंगापन।

**varier** वेॲ'रिॲर् n. अन्यविधकर्ता, रूपान्तरयिता, परिवर्तक व्यक्ति, पलटनेवाला, बदली^F करनेवाला; घटानेबढ़ानेवाला, हेरफेर करनेवाला।

**varietal** वॅराइ'इटॅल् a. वैचित्र्यमय, विचित्रतापूर्ण, विचित्र, विभिन्न, विविध, प्रभेदीय (*~ trials*)।

**variety** –टि n. शबलता^F, रंगारंगी; भेद, **विभेद**, **प्रभेद**, (अर्थ०) **प्रकार**, (अर्थ०) **विविधता**, भाँति, (अर्थ०, कृषि०) किस्म; वैलक्षण्य, वैचित्र्य, विचित्रता^F, अनैक्य, अनेकता^F, विभिन्नता^F, नानात्व; वस्तुभेद, अन्तर, प्रकारभेद (*climatic ~*); विविध प्रकार (*~ of reasons*); (वन०, जीव०) **प्रजाति**^F; (pl.) विविध पदार्थ; ~ entertainment *or* show विविध विनोद, विभिन्न प्रमोदोत्सव, वैराइटी मनोरंजन, वैराइटी शो; ~ programme **विविध कार्यक्रम**।

**variform** वेॲ'रिफ़ॉर्म् a. विविधरूप, विभिन्न रूपोंका, नाना भेदोंका, अनेक रूपों या आकारोंका।

**variola** वॅराइ'ॲलॅ n. (चि०) मसूरिका^F, शीतला^F, चेचक^F, माता^F, महरानी^F, देवी^F।

**variolar** –लॅर् a. = VARIOLOUS.

**variolate** वेॲ'रिॲलेट् v.t. चेचक^Fसे रुग्ण करना, माता^F लसका टीका करना, महरानी^F ला देना, देवी^F आना; टीका लेना, गुदना गोदना, पछना; a. मसूरिका^F-स्वरूप।

**variolated** –टि'ड् a. चेचक^Fके दागवाला, गड्ढेदार (*~ face*)।

**variolation** –ले'शॅन् n. (चि०) मसूरिका-रोपण, मसूरिका^Fरोगका टीका लगाना।

**variole** –'रिओल् n. (चेचक^F आदिका) गर्तक, गड्ढा।

**variolite** वेॲ'रिॲलाइट् n. शबलाश्म, चित्तीदार पत्थर।

**variolization** वेॲरिॲलाइजे'शॅन् n. = VARIOLATION.

**varioloid** –रिॲलॉयड् n. (चि०) मसूरिकाभ, मृदुल मसूरिका^F, छोटी चेचक^F, माता^F, महरानी^F, देवी^F।

**variolous** वराइ'ॲलॅस् a. मसूरीय, चेचकवत्, चेचक-सदृश, माता-जैसा; चेचक-रोगी, चेचकवाला।

**variometer** वेॲरिऑ'मिटॅर् n. (ऋतु०) **चरणमापी**, **चरशीरित्र**।

**variorum**[1] वेॲरिओॲ'रॅम् n. नाना-टीका-समन्वित संस्करण।

**variorum**[2] a. सटिप्पण, नाना-टीका-समन्वित, विविध टिप्पणियों^F^से युक्त (~ *edition*)।

**Variorum notae** (L) n. अनेक ग्रन्थकारोंकी टीकाएँ^F^; विभिन्न टिप्पणियाँ^F^।

**various** वेॲ'रिॲस् a. चित्रविचित्र; विविध, नानाविध, नानारूप, कई प्रकारका (*the modes of procedure were* ~); पृथक्-पृथक्, भिन्न-भिन्न, विभिन्न, जुदा-जुदा, अलग-अलग, तरह-तरहका (*came across ~ people*); (अर्द्ध सर्वनाम, ग्रा०) अनेक, कई एक (~ *have assured me*)।

**variousness** –निॅस् n. भिन्नता^F^, विभिन्नता^F^, विविधता^F^, नानारूपता^F^; पृथक्ता^F^, अलगपन।

**varix** वेॲ'रिक्स् n. (pl. *-ices*) (जीववि०) उत्कूट; (चि०) कुटिला^F^ या स्फीता शिरा^F^, धमनी^F^ या लसायनी^F^।

**Var. lect.** *Varia lectio* Variant reading.

**varlet** वॉर्'लिट् n. (मध्यकालीन) भृत्य, परिचर, परिचारक, सेवक, अनुचर, नौकर; (प्रायः विशे० हास्य०) दास, चाकर, टहलुआ, गुलाम; शठ, दुष्ट, शैतान, बदमाश, गुण्डा, पाजी।

**varletry** ⊙ –ट्रि n. जनसम्मर्द, जनसमूह, सभा^F^, जुलूस, भीड़^F^।

**varmint** वार्'मिन्ट् १. n. (ग्रा०, हास्य०) धूर्त जीव, मक्कार आदमी; (ग्रा० शिकार) लोमड़ी^F^, लोखड़ी^F^, लोखरी^F^; २. a. धूर्त, मक्कार।

**varnish**[1] वार्'निश् n. चाकचिक्यानुलेप, लाक्षी, लाक्षक, लाक्षा^F^, लाख^F^, रोगन, (रसा०, यन्त्र०, भौ०) **वार्निश**^F^; कृत्रिम कान्ति^F^, कृत्रिम प्रभा^F^, कृत्रिम दीप्ति^F^, ठाटबाट, बनावटी चमक-दमक^F^; प्रशमन, दोषाच्छादन, दोष छिपानेकी कलई^F^; (दुराचरणके ऊपर) आवरण, परदा;

~-maker, ~ paint, ~ remover, ~ thermometer.

**varnish**[2] v.t. चाकचिक्यानुलेपन करना, लाक्षीयण करना, चमकाना, रोगन करना, (रसा०) **वार्निश करना**; (ला०; चरित्र, गतिविधि^F^, कार्य इत्यादिको) सँवारना, दोष छिपाना, बात^F^ चिकनाना, टीप-टाप करना।

**varnished** –ड् a. लाक्षियित, रोगन किया हुआ, वार्निश किया हुआ।

**varnisher** –शॅर् n. चाकचिक्यानुलेपयिता, लाक्षीयक, चमकानेवाला, रोगन करनेवाला, वारनिश^F^ करनेवाला।

**varsal** वार्'सॅल् a. = UNIVERSAL; सार्वभौमिक।

**varsity** वार्'सिटि n. (बोल०) विश्वविद्यालय, यूनिवर्सिटी^F^ (प्रायः गुण०, ~ *boat*)।

**varsovienne** वार्स'व्येन्' n. (पोलैण्डका) वारसा नृत्य (संगीत)।

**varus**[1] वेॲ'रॅस् n. जानुविकार, जानुनति^F^; अन्तर्वलय, अन्दरको मुड़े घुटने।

**varus**[2] n. = ACNE.

**varve** वॉर्व' n. (प्रा० भू०) **वार्षिका**^F^, अनुवर्षिका^F^, T.।

**vary** वेॲ'रि v.t. & i. अन्यविध करना या होना, रूपान्तरित करना या होना, परिणमित होना या करना, (ग०) **परिवर्तित** करना या **होना**, बदलना, पलटना, पलटाना, घटना-बढ़ना, घटाना-बढ़ाना, फिरना, मुड़ना, (का०) **हेर-फेर करना**, **फेर-फार करना**, तब्दील करना (*can ~ the pressure at will*); (ग०) **विचरित होना**; विभिन्न करना या होना, विविध रूप करना या होना, नानारूप करना या होना, नानाविध करना या होना, रूप बदलना; पृथक् करना या होना, छिन्न करना या होना, विच्छिन्न करना या होना, भिन्न करना या होना, अलग करना या होना (*opinions ~ on this point*); (संगीत स्वरमें) आरोह-अवरोह लाना, उतार-चढ़ाव लाना, घटाना-बढ़ाना; परिवर्तन स्वीकार करना; ~ *directly* (किसी संख्या^F^का) दूसरेके अनुपातसे घटना-बढ़ना; ~ *inversely* (किसी संख्या^F^का) प्रतीप विचरण करना, उलटे घटना-बढ़ना, उल्टे अनुपातसे घटना-बढ़ना।

**varying** –रिइंग् a. **परिवर्ती** (~ *force*); विभिन्न, उतरता-चढ़ता, घटता-बढ़ता (*tried with ~ success*); **चर**; ~ degree न्यूनाधिक मात्रा^F^;

~ couple, ~ force, ~ stress, ~ section.

**vas** वैस् n. = VESSEL, ~ diferens (चि०) शुक्र-प्रवाहिणी^F^।

**V.A.S.** Veterinary Assistant Surgeon.

**vasaka** वासाकॅ n. **अड़ूसा, वासक**।

**vasal** वे'सॅल् a. भाण्डीय, भाण्ड-विषयक, भाजन-सम्बन्धी, पात्र-सम्बन्धी, बर्तनका, बासनका; नाली^F^का; नली^F^का; तरणी-विषयक, नौका-विषयक, पोत-सम्बन्धी।

**vascular** वैस्'क्यूलॅर् a. (चि०) **रक्तधर**, (चि०) **वाहिका-**, (जीव०) **संवहनीय**, (वन०) वाहिनी-, वाहिकामान्, वाहिकामय, संवहनीय, संवाहिनीयुक्त (~ *system*); वाहिका-सम्बन्धी, रगदार, नसीला, नसदार; नाड़ी-विषयक; ~ functions रक्तसंचार; ~ tissue (जीव०) **संवहनीय ऊतक**; वाहिनी ऊति^F^;

~ bundle, ~ cylinder, ~ ring, ~ sensation, ~ system.

**vascularity** –लै'रिटि n. (चि०) **वाहिकामयता**^F^, वाहिकामत्ता^F^, नसीलापन, नसदारी^F^।

**vascularization** –लॅराइज़े'शॅन् n. शिरात्मीकरण, वाहिकीकरण, वाहिकामय होना।

**vascularize** –'क्यूलॅराइज् v.t. वाहिकायुक्त होना या करना, रक्त संचारित करना।

**vasculose** –लोस् १. n. शिरा-सत्त्व, शिरा^F^ या नाड़ी^F^का मुख्य तत्त्व (विशे० पौधोंका); २. a. = VASCULAR.

**vasculum** वैस्'क्यूलॅम् n. (pl. *vascula*) (विशे० टीनका बना हुआ प्राणिविज्ञानवेत्ताका) संग्रह, थैला, झोला, बटुवा; (श० र० शा०) वाहिनिका^F^, छोटी-वाहिका^F^; क्षुद्र पात्र; क्षुद्र आधार।

**vase** वाज़्, वॉज़्, वेस्(ज़्) n. भृंगार, अलंकृत पात्र, अलंकृत भाजन, अलंकृत कलश, सजावटी गिलास, फूलदान।

**vaseful** –'फ़ुल् n. पात्रभर, फूलदानभर (वस्तु^F^)।
**vaseline** वै'सॅलिन n. मृत्स्नेह, मृत्तैलवसा^F^, (कृषि०, रसा०) **वैसलिन^F^**।
**vasi-, vaso-** वाहिनी- (*voso-constrictor, voso-dilator, voso-motor*)।
**V.A.S.I/C Qn. Stn.** Veterinary Assistant Surgeon Incharge Quarantine Station.
**vasifactive**⊙ वैसिफ़ैक्'टिव् a. वाहनीजनक, वाहिकोत्पादक, रक्तवाहिनी^F^-उत्पादक।
**vasiform** वै'सिफ़ाम् a. (वन०) **वाहिन्याकार**, वाहिनी-सा, वाहिनीरूप।
**vasoconstriction**⊙ वैसॅकॉन्स्ट्रिक्'शॅन् n. वाहिका-संकोचन।
**vasoconstrictor** –'टॅर् n. (चि०) **वाहिका संकोचक**।
**vasodilator** वै(वे)सॅडिले'टॅर् n. (चि०) **वाहिका^F^-विस्फारक**।
**vasoformative** वैसॅफ़ॉर्'मॅटिव् a. (चि०) **वाहिकोत्पादक**।
**vasomotor** वैसॅमो'टॅर् n. (चि०) **वाहिका^F^ प्रेरक**;
~ centre, ~ nerve, ~ system, ~ tone.
**vassal** वै'सॅल् n. (इति०) प्रजा^F^, असामी^F^; अधीन व्यक्ति, भूसामन्तका गुमाश्ता; (भाषण) दास, गुलाम; अनुचर, सेवक, भृत्य, नौकर-चाकर; छोटा सरदार; great ~ जागीरदार, जमींदार; ~ state **सामन्त-राज्य, अवराज्य**, अधीन राज्य।
**vassalage** –लिज् n. (इति०) दासत्व, दासता^F^, अधीनता^F^, पराधीनता^F^, चाकरी^F^, नौकरी^F^, ताबेदारी^F^, गुलामी^F^; सामन्तत्व, रैयती^F^; असामीपन।
**vassalry** –लरि n. भृत्यवर्ग, दासजन; प्रजा^F^।
**vast**[1] वास्ट्' n. (का०, भाषण) विस्तृत स्थान, बहुत बड़ी जगह^F^, मैदान।
**vast**[2] a. विपुल, विस्तीर्ण, बृहत्, प्रकाण्ड, विशाल, अपार, अपरिमेय, अपरिमित, भारी, बहुत बड़ा (~ *expanse of water*);
~ difference, ~ frame, ~ multitude, ~ plains, ~ satisfaction, ~ scheme.
**vastidity, vastitude** –टि'डिटि, –'टिट्यूड् nn. वैपुल्य, विपुलता^F^, विशालता^F^, बृहतता^F^, अपारता^F^, अपरिमेयता^F^, अपरिमितता^F^।
**vastness** –ट्'निॅस् n. विपुलता^F^, विशालता^F^, प्रकाण्डता^F^, अपारता^F^, अपरिमेयता^F^, अपरिमितता^F^, लम्बाई-चौड़ाई^F^ (*the ~ of ocean*)।
**vasty** –'टि a. अति विपुल, अति विशाल, अतिशय प्रकाण्ड, अपरिमेय, अपरिमित, बहुत बड़ा।
**vat**[1] वैट्' n. (रसा०) **कुण्ड**, गढ़ा, चहबच्चा; माट, मटका, नाँद^F^, हौज; (कृषि०, रसा०) T.;
~ account, ~ account book, ~ blue, ~ book, ~ bordeaux, ~ brown, ~ colour, ~ corinth, ~-dye, ~ green, ~ grey, ~ heliotrope, ~ olive, ~ orange, ~ pink, ~ red, ~ register, ~ scarlet, ~ violet, ~ yellow.
**vat**[2] v.t. नाँद^F^में रखना।
**vatful** –'फ़ुल् n. कुण्डभर; नाँदभर, हौजभर (वस्तु^F^)।
**vatic** वै'टिक् a. देववाक्य-सम्बन्धी, भविष्यात्मक।
**Vaticanism** वै'टिकॅनिज़्म् n. पोप-शासनवाद, वैटिकनवाद।
**Vaticanist** –निस्ट् n. पोप-शासनवादी, पोपशासन-समर्थक, वैटिकनवादी।
**vaticide** वै'टिसाइड n. पुरोहित-वध, पुरोहित-हनन, पोप-हत्या^F^; पुरोहित-घातक, पोपका वध करनेवाला।
**vaticinal** वॅटि'सिनॅल् a. भविष्यसूचक।
**vaticinate** –नेट् v.t. भविष्यत् कहना, भविष्यवाणी^F^ करना या कहना, आगम बताना।
**vaticination** –ने'शॅन् n. भविष्य-कथन, भविष्यवाणी^F^, आगमसूचना^F^।
**vaticinator** –'सिनेटॅर n. देवदूत; भविष्यद्वक्ता, भविष्यवक्ता, आगम बतानेवाला।
**vaticinatory**⊙ –रि a. = PROPHETIC.
**vaticinatress** –ट्रिस् n. भविष्यद्वक्त्री^F^, आगम बतानेवाली^F^।
**vaudeville** वोड'विल् n. फ्रांसीसी नाट्यसंगीत; विविध मनोरंजन; व्यंग्यगीत।
**vaudoo** –डू n. = VOODOO.
**vault**[1] वॉल्ट्' n. (स्था०) तोरण, चापच्छद, महराबदार छत^F^; अविच्छिन्न तोरण, महराबों^F^का सिलसिला; गुम्बज; महराबी कक्ष, महराबदार छत^F^से युक्त कोठरी^F^; भूमिगृह, भूगेह, तलागार, वज्रकोष्ठ, अन्तःकक्ष, (बैंक०) **तहखाना**, (पृथ्वी^F^के नीचे स्थित) गोदाम, कोठरी^F^ (*wine ~*); गिरजे या कब्रिस्तानका मकबरा; (श० र० शा०) (गुहा^F^ या गुफा^F^की) तोरणदार छत^F^, धनुषाकार छत^F^; *the ~ of heaven* खमण्डल, नभमण्डल, आकाशमण्डल, आकाश, आसमान।
**vault**[2] v.t. तोरण-बनाना, महराब बनाना; महराबदार छत^F^ बनाना, गुम्बजसे सजाना; भूमिगृह बनाना, तहखाना बनाना, **छलाँग^F^ लगाना**।
**vault**[3] n. कूद^F^, उछलन^F^, उछाल^F^, छलाँग^F^, फलाँग^F^, फाँद^F^।
**vault**[4] v. i. & t. कूदना, उछलना, उछालना, छलाँग^F^ भरना, फलाँग^F^ मारना (*~ over the gate, from the saddle, upon a horse*)।
**vaultage** वॉल्'टिज् n. धनुषाकार तहखाना, महराबदार चुनाई^F^।
**vaulted** –टिॅड a. चापच्छदात्मक, चापच्छदीय, वितानी, गुम्बजी, गुम्बजदार, महराबदार (*~ passage*);
~ chamber, ~ interior, ~ tomb.
**vaulter** वॉल्'टर् n. नट, कूदनेवाला, उछलनेवाला, छलाँग^F^ मारनेवाला, फाँदनेवाला।
**vaulting** वॉल्'टिंग् n. चापच्छादन, तोरणदार रचना^F^,

महराबदार बनावट^F; भूमिगृहकी रचना^F, तहखाना; ~-horse (कूद-फाँद^F के लिए) लकड़ी^F का बना घोड़ा, डोलती कुर्सी^F।

**vaulty** वॉल्'टि a. तोरणयुक्त, महराबदार; धनुषकार, उन्नतोदर।

**vaunt**[1] वॉन्ट्' n. आत्मश्लाघा^F, आत्मप्रशंसा^F, दर्प, अभिमान, गौरव, गर्व, अहं, अहंकार, अहम्मन्यता^F, घमण्ड, डींग^F, शेखी^F।

**vaunt**[2] v.i. & t. आत्मश्लाघा^F करना, आत्मप्रशंसा^F करना, दर्प करना, अभिमान करना, गर्व करना, अहंकार करना, अहम्मन्य होना, घमण्ड करना, डींग^F मारना, शेखी^F करना, शेखी^F बघारना।

**vaunter** –'टॅर् n. आत्मश्लाघी, आत्मप्रशंसक, अभिमानी, गर्वी, अहंकारी, अहम्मानी, घमण्डी, डींगमार, शेखीबाज, शेखी^F बघारनेवाला।

**vauntful** –ट्'फुल् a. दे० VAUNTER.

**vaunting** –'टिंग् a. स्पर्द्धाकारी, अहंकारपूर्ण।

**vauntlay** ⊙ वॉन्ट्'ले n. आगेके शिकारी कुत्ते।

**V. aux.** Verb auxiliaay.

**vavasory** वॅ'वॅसॅरि n. (इति०) जागीर^F, जमींदारी^F, जागीरदारी^F, रियासत^F।

**vavasour** वॅ'वॅसॉर्,-वॅसॅर्,-वॅसुअॅर् n. (इति०) जागीरदार, जमींदार, पट्टीदार।

**vb.** verb.

**V.C.** Vice-Chancellor; Vice-Consul; Victoria Cross.

**V.D.** Volunteer (Officer's) Decoration; Venereal Disease(s).

**V. Day** Victory Day.

**V.D.M.** *Verbi Dei Minister*, Preacher of God's Word.

**V.E.** Victor in Europe.

**'ve** वॅ (बोल०) *have* का संक्षिप्त रूप।

**veal** वील्' n. (भोजनार्थ) गोवत्समांस, बछड़ेका मांस (~ *cutlet*)।

**vealy** –'लि a. गोवत्समांसवत्, बछड़ेके गोश्तका-सा; बछड़ेके मांसका (बना हुआ); अनुभवहीन, अधकचरा, (अमेरिकामें प्रचलित) (बोल०) अपूर्ण, अपरिपक्व, कच्चा।

**vector** वॅ'क्'टॅर् n. (प्राणिवि०) रोगवाही कीट, (चि०) **रोगवाहक**, रोगाणुवाहक (कीट); प्रसारक; (गणित) (भौ०, ग०) **दिष्ट, सदिश**; प्रसारक, छूत^F फैलानेवाला, रोगाणु फैलानेवाला; रोग फैलानेवाला; (चतुर्थ आदिमें) एक रेखा^F जिसकी लम्बाई^F और दिशा^F की कल्पना^F कर ली गयी हो किन्तु उसकी स्थिति^F निश्चित न हुई हो; T; ~ quantity प्रसारक राशि^F, सदिश राशि^F; ~ psychology दिष्ट मनोविज्ञान;
~ analysis, ~ diagram, ~ field, ~ mean, ~ polygon, ~ potential, ~ product, ~ psychology, ~ quantity, ~ sum, ~ triangle.

**vectorial** –टॉ'रिअॅल् a. सदिशी, प्रसारी, प्रसारित; सदिश-विषयक, प्रसारकका; छूतका^F रोगाणुवाही सम्बन्धी।
~ addition, ~ angle, ~ parallelogram, ~ triangle.

**Veda** वे'डॅ n. वेद, श्रुति।

**Vedanga** –डाङ्'गॅ n. वेदांग।

**Vedanta** –डैन्'टॅ n. वेदान्त, वेदान्तशास्त्र।

**Vedantic** –टिक् a. वेदान्ती, वेदान्त-सम्बन्धी।

**Vedantist** –टिस्ट् n. वेदान्ती, वेदान्तवादी, वेदान्तविद्, वेदान्तशास्त्री।

**vedette, vi-** विडॅ'ट्'वि- nn. अश्वारोही प्रहरी, घुड़सवार पहरेदार या सन्तरी।

**Vedic** वे'डिक् a. वैदिक, वेद-सम्बन्धी; वेदानुकूल, वेदविहित।

**Vedism** –डिज़्म् n. वैदिक धर्म।

**veer** वीअॅर्' v.i. & t. दिक्परिवर्तन करना, दिशा^F बदलना, घूमना, घुमाना, मुड़ना, मोड़ना, रुख फिरना, रुख फेरना; (ला०) मन-परिवर्तन करना या होना, विचार-परिवर्तन करना या होना, दिमाग फिरना या फेरना; (नौवि०) ढीला करना, छोड़ देना, जाने देना (*away, out* के साथ); =WEAR[3].

**veering** –रिंग् n. **दक्षिणावर्तन**; दिक्परिवर्तन; बदलना; (परि०) **घूमना, घुमाना, मुड़ना, मोड़ना, ढीला देना**।

**Veg.** Vegetable(s).

**Vega** (Sp) n. क्यूबाके तम्बाकू^F के खेत।

**vega** –वे'गॅ n. तृणभूमि^F, मैदान; वेगा (स्पेनी अमेरिकामें एक विस्तृत उर्वर भूमिखण्ड); (ज्यो०) **अभिजित**।

**vegetability** वॅजिटॅबि'लिटि n. उद्भिज्जत्व।

**vegetable**[1] –'जिटॅबॅल् n. उद्भिद्, (चि०) **शाक, वनस्पति**^F, पेड़-पौधा, सब्जी^F, तरकारी^F; ~ marrow (कृषि०) **विलायती कद्दू, चप्पन कद्दू**;
~ acid, ~ alkali, ~ black, ~ caterpillar, ~ cell, ~-charcoal, ~ colic, ~ colour, ~ debris, ~ diet, ~ dye, ~ earth, ~ fat, ~ fibre, ~ garden, ~ ghee, ~ ivory, ~ jelly, ~ khaki dyed, ~ kingdom, ~ life, ~ matter, ~ mould, ~ moulding, ~ oil, ~ origin, ~ oyster, ~ percentage, ~ ~-preserves, ~ production, ~ products, ~ protein, ~ red, ~ refuse, ~ room, ~ seed, ~ silk, ~ soil, ~ soup, ~ stem, ~ tanning.

**vegetable**[2] a. औद्भिद, उद्भिदी, वनस्पति-सम्बन्धी, पौधाजातीय, तरकारी^F का, शाक-सब्जी^F का; ~man ⊙ कुंजड़ा, तरकारियाँ^F बेचनेवाला; ~ physiology उद्भिज शरीरशास्त्र; ~ rennet आतंचक अश्वगन्धा^F, सेबकी-सी तरकारी^F; ~ sponge राजकद्दू।

**vegetal**[1] –टॅल् n. उद्भिद्, उद्भिज्ज, वनस्पति^F, पौधा, शाक, तरकारी^F, सब्जी^F।

**vegetal**[2] a. औद्भिद, वनस्पति-सम्बन्धी, पौधाजातीय; उद्भित्प्रकृति, उद्भिद्धर्मा, उद्भिद् स्वभाववाला; ~ function उद्भित्कर्म।

**vegetality** –टै'लिटि n. उद्भिज्जत्व, वनस्पति-जीवन, उद्भिज्जीवन।

**vegetarian** –टे'अॅरिअॅन् n. वैष्णव, निरामिष (~ *food, principles*); (चि०, भौ०) **शाकाहारी,** शाकान्नभोजी।

**vegetarianism** –निज़्म् n. शाकाहारवाद, शाकान्नवाद, शाकाहारी सिद्धान्त।

**vegetate** –'जिटेट् v. i. (पौधोंका) प्ररूढ़ होना, अंकुरित होना, उगना, जमना, लगना, बढ़ना; (उद्भिद्-सदृश) प्रवर्द्धित होना, (शिक्षा०) **वर्द्धित होना,** विकास पाना, पनपना, बढ़ना; (ला०) **निष्क्रिय जीवन बिताना,** कार्य-चेष्टा-रहित होना, बेकार समय बिताना।

**vegetation** –टे'शॅन् n. (उद्भिद्वत्) वृद्धि[F], वर्द्धन, वर्द्धन-शीलता[F], प्ररोहण; (कृषि०) **हृदयशोथ;** (शा० एवं ला०) उद्भिज्ज, उद्भित्समूह, उद्भिद्वर्ग, पादपजात, तृणजाति[F], **वनस्पतियाँ**[F], **पेड़ पौधे,** हरियाली[F], सब्जी[F] (*luxuriant* ~); (निदान) विकृत-वृद्धि[F], कवक-वृद्धि[F]।

**vegetative** –'जिटेटिव् a. उद्भिद्वत्, स्थावर, अक्रियाशील; प्ररोहक; उद्भिदीय; (कृषि०, वन०) **वर्धी,** वर्द्धनशील, वृद्धिशील, वर्द्धमान, उत्पादनक्षम, पनपता, बढ़ता;
~ apogamy, ~ barrier, ~ body, ~ cell, ~ growth, ~ parts, ~ period, ~ phase, ~ process, ~ propagation, ~ sergegation.

**vegetativeness** –निस् n. वृद्धिशीलता[F], वर्द्धनशीलता[F]; निष्क्रियता[F], अक्रियाशीलता[F]।

**vegetive** वेजिटिव् a. = VEGETATIVE.

**vehemence** वी'इमॅन्स् n. आवेग, उत्ताप, उत्कट भावना[F]; उत्कटता[F], प्रचण्डता[F], चण्डता[F], वेग, तीव्रता[F], तीक्ष्णता[F], उग्रता[F], परुषता[F], प्रबलता[F], जोर, तीखापन, तेजी[F]।

**vehemency** –सि n. = VEHEMENCE.

**vehement** –न्ट् a. उत्कट, उत्साही, आवेगशील, उत्तापमय, उत्कट-भावना-युक्त (~ *desire, protest*); प्रचण्ड, बलवान्, तीव्र, तीक्ष्ण, उग्र, परुष, प्रबल, तेज, तीखा (~ *onset, wind*)।

**vehicle** वी'इकॅल् n. चक्रयान, शकट, **वाहक, यान,** वाहन, प्रवहण, रथ, सवारी[F], **गाड़ी**[F]; (चि०) अनुपान; माध्यम, साधन, द्वार, उपकरण (*used the pulpit, the press, as a ~ for his political opinions*); motor ~ मोटर गाड़ी[F];
~ casuality, ~ component, ~ depot, ~ fleet, ~ guidance, ~ loads, ~ log book, ~ mule, ~ park, ~ stand.

**vehicular** वि'हिक्यूलॅर् a. यानीय, यान-विषयक, शकटीय, शकट-सम्बन्धी, वाहन-सम्बन्धी, गाड़ी[F]का, सवारी[F]का; माध्यम-रूप, साधन-सम्बन्धी; अनुपान-सम्बन्धी।

**vehiculatory** –लॅटॅरि a. = VEHICULAR.

**vehmgericht** फेम्'गॅरिच्ट् n. (१४-१५ वीं शती[F]का) जर्मन विशेष न्यायाधिकरण, विशेष न्यायालय।

**veil**[1] वेल् n. (वन०) संवरण, अधिवेष्ट, अवगुण्ठन, (वन०) **गुण्ठन,** आच्छादन, झीना आवरण, घूँघट, परदा, नकाब, बुर्का (*dropped, raised, her* ~); (ला०) छद्मवेष, कपटवेष; (पादरी लोगोंका) दुपट्टा; गिलाफ; दण्डपट; पट (*the* ~ *of the temple*); व्यपदेश, ओट[F], बहाना (*under the* ~ *of religion*); (सर्दीके कारण या स्वाभाविक रूपसे) बैठी हुई आवाज[F]; झिल्ली[F]; *beyond the* ~ मरणोपरान्त; अज्ञात स्थिति[F] *draw a* ~ *over* विवाद स्थगित करना, टालना, छिपाना; *took the* ~ संन्यासिनी[F] हो गयी।

**veil**[2] v.t. आवृत करना, अवगुण्ठित करना, गोपन करना, आवरण डालना, घूँघट काढ़ना, नकाब या परदा डालना; (ला०, क्रोध, रोष इत्यादिको) छद्मवेशमें रखना, छिपाना, मूँदना, ढाँकना।

**veiled** –ड् a. आवृत, अवगुण्ठित, प्रच्छन्न, छिपा हुआ।

**veiling** –'लिंग् n. आवरण, अवगुण्ठन-वस्त्र, घूँघटपट, नकाबका कपड़ा, परदा; परदा करना।

**veilless** –ल्'लिस् a. आवरणहीन, अनवगुण्ठित, घूँघटहीन, बेपरदा।

**vein**[1] वेन् n. (जीव०, चि०, कृषि०, वन, प्रा० भूगोल) **शिरा**[F], (जीव०) **नाडिका**[F], **तान**[F], वाहिनी[F], धमनी[F], नीला, नस[F], नाड़ी[F], रग[F]; (प्रच०) रक्तपात्र; (कृमि०, वन०) पसली[F], धारी[F], पंख या पत्तेकी शिरा[F]; (भूगर्भ०) सन्दर, चट्टान[F]की चीर या दरार[F]; (प्रा० भू०) खनिज शिरा[F]; रेखा[F], रग[F], लकीर[F], धारी[F]; (संगमरमर इत्यादिकी) धारियाँ[F], पट्टियाँ[F]; विशिष्ट गुण, विशिष्ट प्रवृत्ति[F], विशिष्ट मनःस्थिति[F], स्वभाव, मनोवृत्ति[F]; भावभंगी[F], मौज[F] (*was of an imaginative* ~); लहर[F] (*said in a humorous* ~); ~ tin (रसा०) **शैलवंग;**
~ islet, ~ stone, ~ valve.

**vein**[2] v. t. शिराविशिष्ट करना, शिरा[F] या नस[F]से भरना; रेखांकित करना, धारी[F] डालना।

**veinage** –'निज् n. (चि०) सिराजात, नाड़ीविन्यास, धमनी-तन्त्र, शिराओं[F]का क्रम, रगोंका सिलसिला।

**veined** –न्ड् a. (चि०) शिराततं; (वन०) नाड़ीयुत, शिरायुक्त, नसवाला।

**veining** –'निंग् n. (चि०) सिरा-निर्माण; शिरा-रचना[F], वाहिनी-निर्माण, धमनी-विन्यास; वयन, बुनाई[F], कढ़ाई[F], कसीदेका काम।

**veinless** –न्'लिस् a. शिराविहीन, वाहिनीरहित, धमनीरहित, बिना नसोंका, बेनस, बेरग।

**veinlet** –लिट् n. (वन०, कृषि०) **सूक्ष्मशिरा**[F], (चि०) सिरा[F] शाखा[F] नाडिका[F], लघु शिरा[F], छोटी नस[F]।

**veinlike** –लाइक् a. शिरा-सदृश, नस[F] या रग[F]के समान।

**veinous** –'नॅस् a. = VEINED.

**veinule**⊙ –न्यूल n. (चि०) शिरिका[F], छोटी शिरा[F]।

**veiny** –नि a. शिरातल, शिरायुत; नसों[F]से परिपूर्ण, उभरी हुई नसोंवाला, रगदार, नसीला।

**vel.** Velocity.

**vela** वेलअॅ n. (ज्यो०) वेला, नौवस्त्र।

**velar** वी'लॅर् a. कण्ठ्य, कण्ठस्थ (~ *vowel*); (शारीर०) कोमलतालु सम्बन्धी।

**veld(t)** –फे'ल्ट्' n. (अफ्रीकाकी) तृणभूमि[F], घास[F]का मैदान, फेल्ट।

**velitation** वीलिटे'शॅन् n. संघर्ष, विवाद, झगड़ा।

**velites** –'लाइट्ज़् n. (pl.) (प्रा० रोममें) शस्त्रास्त्र-सज्जित सैनिक, हथियारबन्द सिपाही।

**velleity** –वे'ली'इटि n. आकांक्षा[F], चाह[F]; इच्छामात्र, (शिक्षा०) दुर्बलेच्छा[F]।

**vellicate** वे''लिकेट् v.t. & i. संकुचित करना या होना, सिकोड़ना या सिकुड़ना; उत्तेजित करना या होना, उकसना या उकसाना, झटकना, झटका मारना।

**vellication** –के'शॅन् n. संकोचन, संकोच, सिकुड़न[F]; मरोड़[F], ऐंठन[F]; उत्तेजन, उकसाहट[F]।

**vellicative** –'लिकेटिव् a. संकोचशील, सिकुड़नेवाला, ऐंठनेवाला।

**vellum** वे''लॅम् n. वत्सपत्र, गोवत्सचर्म, लेख्यचर्म, झिल्ली[F]; कमाये हुए बारीक चमड़ेपरका हस्तलेख; ~ paper नकली चमड़ा, चमड़े-जैसा महीन कागज।

**vellumy** –मि a. वत्सपत्रीय, गोवत्सचर्मीय, लेख्यचर्मका, झिल्लीदार।

**velocimeter** वे'लॅसि'मि'टॅर् n. जवमापक, वेगमापी, गतिमापक यन्त्र।

**velocipede** विलॉ'सिपीड् n. (साधारणतया) = CYCLE, पैरगाड़ी[F] (अब प्रधानतया इतिहासमें प्रयुक्त)।

**velocipedist** –डिस्ट् n. पैरगाड़ी[F] चलानेवाला।

**velocity** विलॉ'सिटि n. जव, (स्थिति०, रसा०, गति०, प्रा० भूगोल, भौ०) वेग, प्रवेग, द्रुत गति[F], जोरकी चाल[F], रफ्तार[F], जल्दी[F], तेजी[F] (*uniform* ~);
~ analysis, ~ constant, ~ curve, ~ diagram, ~ distribution, ~ focussing, ~ head, ~ potential, ~ pressure, ~ ratio, ~ resonance, ~ rod, ~ room, ~ tunnel.

**velours** वॅलुअॅर' n. (हैट इत्यादि बनानेमें प्रयुक्त एक प्रकारकी मखमल[F]) वेलूर[F], प्लुश[F]।

**Veloutine** (F) n. एक कपड़ा।

**velum** वी'लम् n. (वन०) अवगुण्ठिका[F]; (श० र० शा०) छदन; अर्गल[F], अरकला[F], पटिका[F], परदा; (जीव०) तरणांग, T.; ~ palati (चि०) कोमल तालु।

**velure**[1] वे''लॅर् n. दे० VELOURS, मखमल[F], मखमल[F]-के समान वस्त्र, प्लुश[F]; (हैट इत्यादिमें प्रयुक्त) मखमली गद्दी[F]।

**velure**[2] v.t. मखमल[F] मढ़ना, प्लुश[F] लगाना।

**velutinous** विल्यू'टिनॅस् a. = VELVET[2]; (वन०, कृमि० शा०) (वन०) मखमली, मखमल-सदृश, मृदु, कोमल।

**velveret** वे'लवॅरिट् n. निम्न कोटि[F]की मखमल[F]।

**velvet**[1] वे'ल्विट् n. मृदुक, कोमल वस्त्र, मखमल (*silk, cotton* ~); (हिरनके निकलते हुए सींगका) रोमावरण, ढकनेवाला रोमयुक्त चमड़ा; (परिवर्तित) लाभ, फायदा ⊙; ~ dock स्वर्णधान्य; ~ glove कपट सौजन्य, मखमली नरमी[F], बाह्य सज्जनता[F], चिकनी-चुपड़ी[F] बातें[F]; ~ leaf मृदुवल्ली[F]; ~ tread मन्द गति[F], धीमी चाल[F]; *an iron hand in a* ~ *glove* ऊपरसे मृदु भीतरसे कठोर; *on* ~ लाभमें, लाभप्रद स्थिति[F]में;
~-banded, ~-bean, ~ black, ~ brown, ~-clad, ~-covered, ~-eared, ~-edged, ~-faced, ~-grass, ~-lined, ~ osier, ~-paper, ~-soled, ~work.

**velvet**[2] a. कोमल, गुदगुदा, मखमली।

**velveted** –टि'ड् a. मखमल-मिश्रित, मखमलयुक्त, मखमलदार, मखमलसे मढ़ा हुआ।

**velveteen** –टीन्' n. मृदुकी[F], सूती मखमल[F], नकली मखमल[F], वेलवटीन; ((pl.; परिवर्तित) शिकारी जानवरोंका पालक या शिक्षक।

**velveting**[1] –'विटिंग् n. मखमल[F]का रोयाँ, मखमल[F]-का उभरा हुआ सूत; मखमल[F]का माल।

**velveting**[2] a. मृदुक-, मृदुकमय, मखमली।

**velvety** –टि a. मखमली, मखमल-सा।

**Ven.** Venerable.

**vena** वी'नॅ n. (pl. -*æ*) शिरा[F], सिरा[F]।

**Venacava** कवॅ n. (चि०) महाशिरा[F]।

**venal**[1] वी'नॅल् a. अर्थवश्य, अर्थक्रेय, उत्कोच्य, क्रयशील, घूँस[F] देकर खरीदा जा सकनेवाला; (लालच[F]में पड़कर) सिद्धान्त त्यागनेवाला।

**venal**[2] a. शिरा-सम्बन्धी, सिरा-।

**venality** विनै'लिटि n. (व्यक्तिकी) अर्थवश्यता[F], अर्थक्रेयता[F], अर्थदासता[F], उत्कोच्यता[F], क्रयशीलता[F]।

**venatic** विनै'टिक् a. आखेटक, मृगया-पर, शिकारी।

**venation** वि'ने'शॅन् n. नाड़ीविन्यास, पर्णशिरा तन्त्र, पत्तियों[F]की नाड़ीरचना[F]; (जीव०, वन०, कृषि०, चि०) (किसी अवयवका) शिरा-विन्यास, शिरा-व्यवस्था[F]; कीट-पक्षपरकी नाड़ियाँ[F], नसें[F]।

**vend** वे'न्ड्' v.t. (का०) विक्रय करना, विक्री करना, बेचना; (विक्रयार्थ) थोड़ा माल देना।

**vendace** वे'न्'डेस् n. एक छोटी-सी विलायती मछली[F]।

**vendee** वे'न्डी' n. क्रेता, खरीददार।

**vender** वे'न्'डॅर् n. दे० VENDOR.

**vendetta** वे'न्डे''टॅ n. कुल-वैर, कौलिक प्रतिहिंसा[F]।

**vendibility** वे'न्डिबि'लिटि n. विक्रेयता, विक्रयशीलता[F], बिकाऊपन।

**vendible** –'डिबॅल् a. पण्य, विक्रेय, विक्रयशील, विक्री[F]-के योग्य, बिकाऊ, बेचने योग्य।

**vendibleness** –निॅस् n. = VENDIBILITY.

**vendition** –डि'शॅन् n. विक्रय, विक्रयण, बेचना।

**vendor** –'डॅर् n. विक्रेता, (अर्थ०) विक्रयी, बेचनेवाला; ~ account (वाणि०) विक्रेता लेखा।

**viceroy** वाइस्'रॉय़ n. उपराज, उपराजा, राजप्रतिनिधि, बड़ा लाट, मुल्की लाट, **वाइसराय** (इति० ~*of India*)।
**viceroyalty, viceroyship** –'अॅल्टि, –शिप् nn. उपराजत्व, राजप्रतिनिधित्व, लाटसाहबी, वाइसरायका पद।
**vice versa** (L) adv. विपरीत ढंगसे, उलटे क्रमसे।
**Vichy (water)** वी'शी(वॉ'टॅर्) n. विशी स्थानका खनिज-जल-विशेष।
**vicinage** वि'सिनिज् n. प्रतिवेश, प्रतिवेशित्व, सान्निध्य, सन्निधि^F, सन्निकर्ष, सामीप्य, समीपता^F, पड़ोस; प्रतिवेशी जनपद, आसन्नस्थ जनपद, इर्द-गिर्दका जिला; पड़ोसका सम्बन्ध, पड़ोस-भाव।
**vicinal** –नॅल् a. प्रतिवेश्य; (रसा०) संचारी; संनिधि-संवादी;
~ action, ~ form, ~ function. ~ glycol.
**vicinity** वि(वाइ)सि'निटि n. सन्निकर्ष, सान्निध्य, (का०) **सामीप्य,** समीपता^F, आसन्नता^F, निकटता^F, घनिष्ठता^F, नजदीकी^F, पड़ोस, पड़ोसका जिला, इर्द-गिर्दका क्षेत्र।
**viciosity** विसिऑ'सिटि n. =VICIOUSNESS.
**vicious** वि'शॅस् a. पापी, पापिष्ठ, पापासक्त, अधम, नीच, दुष्ट, बुरा (~*tendencies; life*); दुर्वृत्त, दुश्चरित्र, दुरात्मा, पापवृत्त, कुपथगामी, कुमार्गगामी, व्यसनी, दुराचारी, बदकार, बदमाश; (दर्श०) **दुर्गुणी, दूषित,** दोषयुक्त, दोषपूर्ण, दोषी, अपराधी, अवगुणमय, ऐबी, खोटा (प्राय: घोड़ों इत्यादिके लिए भी); (तर्क, भाषा^F आदिके लिए) मिथ्या, अयथार्थ, असत्य, झूठ; निराधार; त्रुटिपूर्ण, दूषित, दोषपूर्ण, अगम्भीर, थोथा, उथला (~ *style*); उग्र, क्रोधी, असन्तुलित-चित्त, चिड़चिड़ा; (दर्श०) **दुश्चक्र,** ईर्ष्यापूर्ण, द्वेषपूर्ण, विद्वेषपूर्ण, डाही; ~ circle विषयवृत्त, अपचक्र, दुष्टचक्र, कुचक्र; ~union (शल्य०) हड्डियों^Fका दोषपूर्ण संयोजन, गलत जोड़।
**viciousness** –नि'स् n. पाप, अधर्म, कुकर्म, दुर्वृत्ति^F, दुश्चरित्रता^F, दुष्टता^F, दुराचरण, दुराचारिता^F, नीचता^F, बदमाशी^F, बदकारी^F, बुराई^F; अयथार्थता^F, मिथ्यात्व, असत्यता^F; अगाम्भीर्य, थोथापन, छिछलापन, हल्कापन; ईर्ष्या^F, द्वेषिता^F, विद्वेष; चिड़चिड़ापन।
**vicissitude** वि(वाइ)सि'सिट्यूड् n. विपर्यय, विपर्यास, विप्लव, अनुक्रम, परिवर्त, परिवृत्ति^F, (दर्श०) **उलटफेर,** अदलबदल, हेरफेर; (प्रा० का०) नियमित परिवर्तन, नियमित हेरफेर, नियमित पलटाव, घुमाव।
**vicissitudinous** –विसिसिट्यू'डिनस् a. विपर्ययशील, विपर्यासशील, अनुक्रमिक, परिवर्तनशील, हेरफेर होनेवाला, बदलनेवाला।
**Vict.** Victoria; Victoria University.
**victim** विक्'टिम् n. बलि^F, वध्य, उपहार, यज्ञ-पशु, भेंट; (उद्देश्य-सिद्धि^Fमें) आहत व्यक्ति या वस्तु^F, विनष्ट वस्तु^F; उत्तेजना^Fसे विनष्ट व्यक्ति; विपद्ग्रस्त व्यक्ति, घटनाग्रस्त व्यक्ति; आखेट, शिकार, चिड़िया^F (*the numerous ~s of the confidence trick*)।
**victimization** –माइज़े'शॅन् n. बलीकरण, बलिदान, कुर्बानी^F, संहार, विनाश, **अत्याचार, सताना, तंग करना।**
**victimize** विक्'टिमाइज् v.t. बलि^F देना, उपहार करना, बलिपशु बनाना, शिकार बनाना; धोखा देना, चिड़िया^F फँसाना, सिर मूँड़ना, हजामत^F बनाना; विनष्ट करना, संहार करना; ठगना, उल्लू बनाना।
**victimizer** –ज़ॅर् n. बलिदाता, उपहर्ता; धोखेबाज, चिड़िया^F फँसानेवाला, सिर मूँड़नेवाला।
**victor** विक्'टॅर n (भाष०) जेता, विजेता, जयी, विजयी, मैदान मारनेवाला, फतह करनेवाला (~ *troops*)।
**victoria** विक्टॉ'रिॲ n. चौपहिया गाड़ी^F-विशेष; भीम नलिनी^F, बड़ी कुमुदिनी^F; गृह-कपोत-विशेष; घरेलू पंखा-विशेष; (विशे० V ~ ज्योतिष०) द्वादश क्षुद्र ग्रह; ~ colour विजया वर्ण; V~ Cross (V. C.) विक्टोरिया-पदक, विक्टोरिया क्रास।
**Victorian** विक्टॉ'रिॲन् n. विटोरियाका शासन-काल।
**victorious** विक्टॉ'रिॲस् a. प्राप्तजय, जेता, विजेता, जयी, विजयी, मैदान मारनेवाला, फतह^F करनेवाला; जय-सम्बन्धी, विजय-विषयक, जीत^Fका; जय-सूचक, विजय-सूचक (~ *day*)।
**victoriousness** –नि'स् n. जय^F, विजय^F, जीत^F।
**victory** –'टॅरि n. सिद्धि^F, जय^F, विजय^F, जीत^F, फतह^F (*battle ended in a decisive ~*); (V ~) विजयश्री^F, जय-लक्ष्मी^F, विजय-देवी^F; ~-tower जयस्तम्भ।
**victress** –ट्रिस् n. जेत्री^F, जयिनी^F, विजयिनी^F, विजयित्री^F, विजयकर्त्री^F, फतह^F करनेवाली।
**victual**[1] वि'ट्ल् n. (प्रा० बहुव०) खाद्य सामग्री^F, भक्ष्य सम्भार, भोज्य पदार्थ, रसद^F, खानेका सामान।
**victual**[2] v.t. & i. खाद्य सामग्री^F एकत्र करना, भोज्य पदार्थ जुटाना, रसद^F इकट्ठा करना; खाद्य-सामग्री^F प्रेषित करना, रसद^F भेजना, खूराक^F देना; भोज्य सामग्री^F भक्षण करना, रसद^F खा जाना; भोजन कराना, खिलाना।
**victualler** –लॅर् n. पान्थशालिक; भक्ष्य-व्यवस्थापक, भक्ष्यविक्रेता, भोज्य-विक्रयी, भोजनसामग्री बेचनेवाला (*licensed ~*); (अन्य जहाजोंके लिए) खाद्यवाही पोत।
**victualless** –ल्-लि'स् a. भोज्य-पदार्थ-विहीन, खाद्य-सामग्री-रहित, बिना रसद^Fका।
**victualling** –लिंग् n. भोज्य, प्रबन्ध, भक्ष्य-व्यवहार; भक्ष्य-विक्रय, अन्न-विक्रय; रसद-जुटाई^F, ~ bill रसद भारपत्र; ~ office रसदघर।
**vicugna, -una** वि'कूर्न्यॅ nn. तुरोष्ट्र, विक्यूना (दक्षिणी अमेरिकाका ऊँट-जैसा स्तनपायी जानवर)।
**Vid. Vide** See.
**vide** (L) v. imperat. देखो, देखिए।
**videlicet** (L) adv. अर्थात्, यानी।
**vidette** विडे'ट्' n. दे० VEDETTE.
**vidimus** (L) n. आय-व्यय-लेखा-निरीक्षण; किसी प्रलेखकी संक्षिप्ति^F।
**viduage** ⊙ विड्यू'इज् n. वैधव्य, विधवापन।
**vidual** ⊙ –'ॲल् a. वैधव्य-, वैधव्य-सम्बन्धी, विधवापनका।

**viduity** –'इटि n. वैधव्य, विधवापन ।

**vie** वाइ' v.i. स्पर्धा[F] करना, स्पृहा[F] करना, प्रतियोगिता[F] करना, होड़ लगाना, बराबरी[F] करना, रीस[F] करना ।

**Viennese** विनीज़्' १. a. वियना-सम्बन्धी, वियना-विषयक, वियनाका; २. n. वियना-निवासी ।

**vi et armis** (L) adv. बलात्, जबरदस्ती ।

**view**[1]* व्यू'n. आलोकन, अवलोकन, निरीक्षण, पर्यवेक्षण, प्रेक्षण, दर्शन*; (कानून) मुआइना; मानसिक पर्यवेक्षण (*take a general ~ of the subject*); दृष्टि[F]; ईक्षण-शक्ति[F], वीक्षण-शक्ति[F], आँख[F], नजर[F] (*passed from our ~*); दशा[F], दृष्टिपथ, नयनगोचर-प्रदेश, दृष्टिसीमा[F], पर्यवेक्षण-सीमा[F], नजर[F]की हद्[F], दृश्य* (*a superb ~*); सोच-विचार, ख्याल, गौर; मत*, मति[F], सम्मति[F], विचार, राय[F] (*takes a different ~*); अभिप्राय, प्रयोजन, आशय, उद्देश्य, हेतु, मंशा[F], नीयत[F], इरादा (*cat has a ~ upon the larder*); प्रदर्शन, शो (*private ~ of a picture*); ~-finder (भौ०) **दृश्यदर्शी,** (चित्रोंकी सीमाओं[F]का पता देनेवाला) कैमरेका पुरजा; ~ halloo वू-हल्, आखेटकोंकी हर्षध्वनि[F]; ~ point दृष्टिबिन्दु, दृष्टिकोण; रूप, रुख, खाका; *in full ~ of the crowd* भीड़[F]के बिलकुल सामने; *in ~ of* इस कारणसे; विचारसे, ख्यालसे, देखते हुए (*in ~ of recent developments we do not think this step advisable*); *on ~* प्रदर्शनार्थ; *to the ~* स्पष्टतया, खुल्लमखुल्ला, साफ-साफ, खुले तौरसे; *with a ~ to* अभिप्रायसे, प्रयोजनसे, उद्देश्यसे, मतलबसे (*with a ~ to extending*); प्राप्ति[F]की दृष्टि[F]से, पानेकी आशा[F]में (*he said this with a ~ to the vacant secretaryship*) ।

**view**[2] v.t. पर्यवेक्षण करना, निरीक्षण करना, अवलोकन करना, दृष्टि[F] डालना, निहारना, देखना, नजर[F] डालना; समीक्षा[F] करना, विचार करना, सोचना, परखना (*does not ~ the matter in the right light*) समझना ।

**viewable** –ॲबॅल् a. दृष्टिगोचर, दृश्यमान, दिखाई पड़नेवाला ।

**viewer** –ॲर n. पर्यवेक्षक, **प्रेक्षक,** निरीक्षक, दर्शक, देखनेवाला; समीक्षक; आलोचक, विचारक, अन्वीक्षा[F] करनेवाला, परख[F] करनेवाला, जाँचनेवाला ।

**viewiness** –'इनिॅस् n. धुन[F], सनकीपन, झक्कीपन ।

**viewless** –'लिॅस् a. (काव्य०, भाषण) अदृश्य, अगोचर, अलक्ष्य, दिखाई न पड़नेवाला, बिनदेखा ।

**viewy** –'इ a. (बोल०) सनकी, झक्की, धुनवाला ।

**vigesimal** वाइजे'सिमॅल् a. विंश, बीसवाँ ।

**vigia** विजी'ॲ n. सूचना[F], चेतावनी[F], खबरदारी[F] ।

**vigil** वि'जिल् n. सजगता[F], जागरूकता[F], जागृति[F], जागरण, चौकसी[F], होशियारी[F]; रात्रिजागरण, रतजगा; (विशे० बहुव०) नैशपूजन, निशापूजा[F], रात्रिपूजा[F], रात[F]की उपासना[F] ।

**vigilance** –लॅन्स् n. **सतर्कता**[F], (*~ case*), सजगता[F], जागरूकता[F], अवधान, सावधानी[F], **चौकसी**[F], देखरेख[F], होशियारी[F], खबरदारी[F], (*~ committee*); (विकृति०) अनिद्रा[F], विनिद्रता[F], निद्राहीनता[F], जाग्रदवस्था[F], जागनेकी बीमारी[F];

~ case, ~ officer, ~ section.

**vigilant** –न्ट् a. अनिन्द्र, विनिद्र, अस्वाप, जाग्रत्, जागरूक, अप्रमत्त, सचेत, सजग, सतर्क, सावधान, चौकस, होशियार, खबरदार (*~ control*) ।

**vigilante**⊙ विजिलैन्'टि n. शान्ति-सुख-व्यवस्थापक समिति[F]का सदस्य या मेम्बर ।

**vignette**[1] विन्ये'ट्' n. (स्था०) पुष्पादि-चित्र, चित्र-विचित्र छवि[F]; बेलबूटा, पत्तीकारी[F], गुलकारी[F], पुस्तक[F]के मुखपृष्ठका चित्र; (छायांकित या रेखांकित) चित्र, फोटो, प्रतिमा[F]; (ला०) रेखाचित्र; शब्दचित्र ।

**vignette**[2] v. t. (केवल कन्धे तककी) मूर्तियाँ[F] बनाना, मूर्तियों[F]की छाया[F] बनाना ।

**vignetter, vignettist** –'टॅर्, –'टिस्ट् nn. पुष्पादि-चित्रकार, क्षुद्रछविकार, बेलबूटा काढ़नेवाला, प्रतिमा[F] बनानेवाला ।

**vigoroso** विगॅरो'सो (It) adv. (संगीत) सवेग, तेजी[F]से; शक्तितः, जोशके साथ ।

**vigorous** वि'गॅरॅस् a. ओजपूर्ण, **ओजस्वी, प्रबल,** शक्तिशाली, शक्तिवान्, वीर्यवान्, बलशाली, जोरदार; साहसी, साहसपूर्ण, हिम्मती; मर्मभेदी, मर्मस्पर्शी, अन्तः-स्पर्शी, तीक्ष्ण, प्रभावपूर्ण; उत्साही, उत्साहपूर्ण, उत्साह-वर्द्धक;

~ delta, ~ monsoon, ~ storm.

**vigorousness** –निस् n. ओजपूर्णता[F], शक्तिवत्ता[F], वीर्यवत्ता[F]; बलशालिता[F], साहस, साहसपूर्णता[F]; मर्म-भेदिता[F], मर्मस्पर्शिता[F], अन्तःस्पर्शिता[F], तीक्ष्णता[F], प्रभावपूर्णता[F]; उत्साहपूर्णता[F] ।

**vigour, vigor**⊙ –र् n. वीर्य, बल, शक्ति[F], शौर्य, ताकत[F]; सजीवता[F], जीवनशक्ति[F]; मानसिक शक्ति[F], दिमागी ताकत[F], (जीव०, वन०) **ओज,** तेज, प्रभाव; पौरुष; साहस, हिम्मत[F]; मर्मभेद, मर्मस्पर्शिता[F], अन्तः-स्पर्शिता[F], हृदयवेधिता[F], तीक्ष्णता[F]; उत्साह, प्रेरणा[F], आवेश, जोश ।

**vigourless** –लिॅस् a. शक्तिहीन, बलहीन, बिना ताकत[F]का; ओजहीन, तेजरहित, प्रभावहीन, पौरुषहीन; साहसरहित, बेहिम्मत; अमर्मभेदी, अमर्मस्पर्शी, अहृदयवेधी; अनुत्साह, निरुत्साह, आवेशहीन, मन्द ।

**viking** वाइ'किंग् n. (आठवींसे दसवीं शती[F]के बीचका उत्तर सागरका) साहसिक, जलदस्यु, सामुद्रिक दस्यु, समुद्री डाकू ।

**vikingism** –गिज़्म् n. जलदस्युवाद, समुद्रदस्युवाद, डाकूपन ।

**Vil.** Village.

**vilayet** विला'ये'ट् n. विलायत, (वलीके नीचे एक तुर्की प्रशासनक्षेत्र) ।

**vile** वाइल्' a. व्यर्थ, निकृष्ट, निकम्मा, बेकार (*~ pen, pastry*); अधम, नीच, जघन्य, कमीना, घटिया (*the*

~ *trade of an informer*); दुष्ट, दुरात्मा, दुराचारी, पापी, अधर्मी, दुश्चरित्र, शैतान, पिशाच, पाजी ।

**vileness** –'निस् n. व्यर्थता^F, निकृष्टता^F, निकम्मापन, बेकारी^F; अधमता^F, नीचता^F; दुष्टता^F, दुरात्मता^F; दुराचार, पाप, अधर्म, अधर्मिता, दुश्चरित्रता^F, शैतानी^F, पिशाचपन ।

**vilification** विलिफ़िके'शॅन् n. परिवाद, अपवाद, निन्दावाद, निन्दा, अयश, कुयश, कलंक, बदनामी^F, बुराई^F, खराबी^F, गाली गलौज ।

**vilifier** –'लिफ़ाइअॅर् n. अपवादक, परीवादक, निन्दक, निन्दावादक, अपयश देनेवाला; कलंकित करनेवाला, बुराई^F लगानेवाला, बदनाम करनेवाला ।

**vilify** –इ v.t. अपवाद फैलाना, निन्दा^F करना, मानहानि^F करना, कलंकित करना, कुयश फैलाना, बदनाम करना, बुराभला कहना ।

**vilipend** वि'लिपे'न्ड् v.t. तिरस्कृत करना, उपेक्षित समझना, अवज्ञा^F करना, अपमानजनक व्यवहार करना ।

**vill** विल्' n. = VILLAGE, बस्ती^F ।

**villa** वि'लॅ n. पल्लीभवन, महाभवन, ग्रामगृह, ग्रामनिवास, गाँवका बँगला ।

**villadom** वि'लॅडॅम् n. ग्राम्य-समाज, ग्रामीण समाज, गाँव-समाज, ग्राम-मण्डली^F ।

**village** –लिज् n. (कृषि०) ग्राम, गाँव, देहात, पुरवा, मौजा, बस्ती^F, (गुण०) ग्राम्य, ग्रामीण;

~ account, ~ accountant, ~ administration, ~ affairs, ~ agency, ~ agricultural land, ~ area, ~ area's lists, ~ authorites, ~ bench, ~ blacksmith, ~ book, ~ boundary, ~ carpenter, ~ cattle, ~ cess, ~ channel, ~ community, ~ conservancy, ~ council, ~ court, ~ economy, ~ farm, ~ forest, ~ forest officer, ~ guide, ~ headman, ~ ~ history, ~ holder, ~ house, ~ immovable property, ~ industry, ~-land, ~ management, ~ map, ~ market, ~note-book, ~ office, ~ officer, ~ official, ~ organization, ~ panchayat, ~ papers, ~ planning, ~ police, ~-policeman, ~ police officer, ~ postman, ~ practitioner, ~ record, ~ register, ~ rent-roll, ~ return, ~ revenues, ~ road, ~ sanitation, ~ sanitation measures, ~ sanitation records, ~ school, ~ servant, ~ service holding, ~ service tenant, ~ service tenure, ~ share, ~ site, ~ statement, ~ survey, ~ sweeper, ~ tract, ~ trading, ~-uplift, ~-uplift centre, ~ vaccination, register, ~ waste, ~ watchman.

**villager** –जॅर् n. ग्रामिक, ग्रामीण, ग्रामी, ग्रामवासी, ग्राम्यजन, गँवार, देहाती ।

**villagery** –रि n. ग्रामवर्ग, ग्राममण्डल, ग्राम्य जनता^F ।

**villain**[1] वि'लॅन् n. (स्त्री० *-ess*) दुष्ट, दुरात्मा, दुर्जन, खलनायक, खल, नराधम, नीच, शैतान, पाजी, लुच्चा, गुण्डा, आवारा; ग्रामिक, ग्रामीण, ग्राम्यजन, ग्रामवासी, गँवार, देहाती; असभ्य (व्यक्ति), अशिष्ट (आदमी); (इति० *villein* भी) भूमिजीवी, खेतिहर ।

**villain**[2] a. (प्रा०) ग्राम्य, ग्रामीण, देहाती, गँवार; अशिष्ट, असभ्य, उजड्ड, अक्खड़, अनगढ़; (इति०) ग्राम्यजीवी, खेतिहर, सम्बन्धी ।

**villa(i)nage, ville(i)nage** –निज्, –निज nn. नीचता^F, अधमता^F; श्रमजीवियोंकी खेती^F या चाकरी^F, पहरेदार खेतिहरोंकी दासप्रथा^F या चाकरी^F; दुष्टजन, बदमाश लोग; दुष्टता^F, नीचता^F, शैतानी^F, बदमाशी^F ।

**villainous** वि'लॅनॅस् a. पिशाचाई, दुर्जनोचित, शैतानवाला; दुष्ट, दुर्वृत्त, पापिष्ठ, जघन्य, कुत्सित, अधम, नीच, क्षुद्र, पाजी, बदजात, कमीना, बदमाश, बुरा; (बोल०) एकदम खराब, बिल्कुल बुरा, निहायत रद्दी (~ *hotel, style*) ।

**villainousness** –नॅस् n. दुर्वृत्तता^F, दुष्टता^F, अधमता^F, जघन्यता^F, नीचता^F, क्षुद्रता^F, कमीनापन ।

**villainy** –नि n. दुष्कर्म, जघन्य कर्म, पाप, अधम, कार्य, पाजीपन, शरारत^F, बदमाशी^Fका काम ।

**villatic** –टिक a. ग्राम्य, ग्रामिक, ग्रामीण, देहाती, गाँवका ।

**villeggiatura** (It) n. ग्रामवास, ग्रामनिवास, देहातमें रहना ।

**villein** वाइ(वि)'लिन् a. & n. दे० VILLAIN; दास, प्रजा^F, रइयत^F ।

**villiform, villoid** वि'लिफ़ॉर्म्, –'लॉएड् aa. रसांकुर रूप, अंगुष्ठिकाकार; लोमवत्, बालनुमा, पश्मनुमा ।

**villose, villous** –लोस्, लॅस् aa. रसांकुरीय, रसांकुर-सम्बन्धी; अंकुरीय; अंकुर-सम; (वन०) **विरल रोमी**, विरल रोमिल, रोएँदार, बालदार, झबरा ।

**villosity** –लॉ'सिटि n. (चि०) सांकुरता^F, अंकुरावृत्तता^F; रसांकुरत्व, अंगुष्ठिकात्व; झबरापन ।

**villous** –'लॅस् a. (वन०) **विरल रोमिल, रोमांकुर-युत**, दे० VILLOSE.

**villus** –स् n. (ब० व० आइ) (वन०, जीव०, चि०, कृषि०) **अंकुर** (श्लेष्मल कलापर होनेवाले) **रसांकुर, रोमांकुर**, अंगुष्ठिका^F; (वन० ब०; फूलों अथवा फलोंके ऊपरके) कोमल बाल, लोम, रोएँ, पश्म ।

**vim** विम्' n. (बोल०) ओज, तेज, प्रभाव, सत्त्व, शक्ति^F, बल, पौरुष, ताकत^F; प्रेरणा^F, उत्साह, जोश; उद्यम ।

**viminal** –'मिनॅल् a. प्ररोहात्मक, प्ररोही; कोपल^Fका ।

**vimineous** –नि'अॅस् a. प्ररोह-निर्मित, अँखुयेका बना; शाखा-निर्मित, टहनियों^Fका बना ।

**vina** वी'नॅ n. वीणा^F, प्रपंची^F ।

**vinaceous** वि(वाइ)ने'शॅस् a. द्राक्षीय, द्राक्षा-विषयक, अंगूरका; शोणित ।

**vinaigrette** विनिग्रे'ट' n. सुगन्धि^Fकी बोतल^F, सुगन्धित द्रवके लिए शीशी^F या बोतल^F या डब्बा ।

**vinasse** विनास्' n. तलछट^F ।

**vinca** विन्'कॅ n. करवीरबन्धु, (चि०) विक्ता, ग्राही, व्रणरोपक और स्तन्यरोधी।

**vincibility** विन्सॅबि'लिटि n. जेयता^F, विजेयता^F, जीते जीनेकी अवस्था^F।

**vincible** –सॅबॅल् a. (क्र०) जेय, विजेय, जीतने योग्य।

**vinculum** विन्'क्यूलॅम् n. (pl. *-la*) शिरोवार, (ग०) रेखाकोष्ठक, रेखाबन्धनी^F, शिरोरेखा^F, ऊपरी रेखा^F (a+b×c=ac+bc); (शारीर०) बन्धनी^F।

**vindemial** विन्डी'मिअॅल् a. द्राक्षीय, द्राक्षा-, अंगूरी।

**vindicability** विन्डिकॅबि'लिटि n. निरसनीयता^F; प्रतिपाद्यता^F, समर्थनीयता^F; पौष्टिकता^F; रक्षणीयता^F।

**vindicable** –'डिकॅबॅल् a. निरसनीय; प्रतिपाद्य, समर्थनीय; पोषणीय, रक्षणीय।

**vindicate** –केट् v.t. प्रतिपादन करना, प्रतिसमर्थन करना, समर्थन करना, पुष्टि^F करना, सहारा देना; पालन करना, रक्षा^F करना; सत्त्व स्थापित करना, स्थिर करना, कायम रखना, पक्का करना; प्रमाणित करना; दोषनिरसन करना, निर्दोष सिद्ध करना, न्यायसंगत सिद्ध करना; शोधन करना, दण्ड देना।

**vindication** –के'शॅन् n. प्रतिपादन, प्रतिसमर्थन, पुष्टीकरण, प्रमाणीकरण, स्थापन, निर्वाह; दोष-प्रक्षालन, परिशोधन, दोषमुक्ति^F, दोषनिरसन।

**vindicative** –डिकॅटिव् a. प्रतिकारपरायण, वैरसाधक, निरसनशील, प्रतिशोधात्मक; समर्थनशील; समर्थनकारी; ~ damage (का०) दण्डात्मक क्षतिमूल्य या हर्जाना।

**vindicator** –केटॅर् n. प्रतिपादक, पोषक, प्रतिसमर्थक, समर्थनशील, प्रमाणित करनेवाला।

**vindicatory**–रि a. समर्थनशील, समर्थनकारी; (कानून) दण्डात्मक, दोषनिरसनात्मक, परिशोधात्मक।

**vindicatress** –ट्रिस् n. समर्थिका^F, प्रतिपादिका^F।

**vindictive** विन्डिक्'टिव् a. प्रतिहिंसापरायण, प्रतिकारपरायण, प्रत्यपकारी, प्रतिकारी; प्रतिकारशील; (कार्य आदि के लिए) प्रतिशोधात्मक, प्रतिहिंसात्मक, प्रत्यपकारात्मक; दण्डात्मक; ~ damages प्रतिवादीसे दण्डस्वरूप लिया गया खर्चा।

**vindictiveness** –निॅस् n. प्रतिहिंसापरायणता^F, प्रतिकारपरायणता^F, प्रत्यपकारिता^F, प्रतिकारिता^F; प्रतिहिंसात्मकता^F, प्रत्यपकारात्मकता^F, प्रतिशोधभाव, दण्डभाव, प्रतिशोधात्मक व्यवहार।

**vindimiatrix** –मिअॅट्रिक्स n. (ज्यौ०) पंचम कन्या^F, T.।

**vine** वाइन्' n. द्राक्षा^F, दाख^Fकी लता^F, (कृषि०) अंगूरकी बेल^F; ~*s* वल्ली^F, लतायें^F ⊙ ~-borer, -fretter, -grub अंगूरी कीड़ा;
~ black, ~-bordered, ~-clad, ~-covered, ~-decked, ~ disease, ~ dresser, ~-encircled, ~ grower, ~-hung, ~-laced, ~land, ~-leafed, ~-mantled, ~ prop, ~-robed, ~-tree, ~-wreathed.

**vinegar**[1] वि'निॅगॅर् n. (रसा०) चुक्र, शुक्त, शौक्तिक, (रसा०) सिरका; (ला० प्रायः गुण०) अम्ल, खट्टा (~ *countenance*); V ~ Bible अंगूरवाटिका^Fकी कथा^Fसे युक्त (१७१७ ई० में सम्पादित) बाइबिल^F; ~ plant खमीर वाली काई^F।

**vinegar**[2] v. t. चुक्रमिश्रित करना, शुक्तमिश्रण करना, सिरका मिलाना; चुक्र बनाना, शुक्त बनाना।

**vinegarish** –रिश् a. चुक्रात्मक, शुक्तात्मक, सिरकेदार, खट्टा।

**vinegary** –रि a. चुक्रस्वाद, शुक्तस्वाद, अम्ल, खट्टा।

**vinery** वाइ'नॅरि n. (उत्पादनार्थ) द्राक्षाभवन, अंगूर-घर।

**vineyard** विन्'यॅर्ड् n. द्राक्षा-वाटिका^F, द्राक्षा-क्षेत्र, (कृषि०) अंगूर वाटिका^F, अंगूरोपवन, अंगूरका खेत, अंगूरका बाग।

**vingt-et-um** (F) वान्टेअम् n. इक्कीसी, इक्कीस पत्तोंका ताशका खेल।

**vini-** द्राक्षा-, द्राक्षिरा-, अंगूर- (~*culture*, ~*culturist*, ~*ferous*, ~*fication*)।

**vinic** विनिक a. द्राक्षिरीय, सुरा-सम्बन्धी, शराब^Fका।

**viniculture** विनिकल्'च्युअॅर् n. द्राक्षा-कृषि^F, अंगूरकी खेती^F।

**viniculturist** –चॅरिस्ट् n. द्राक्षाकृषक, द्राक्षोत्पादक कृषक, अंगूरका किसान।

**vinification** –निफिके'शॅन् n. द्राक्षिरीयण, फलयूषका खमीर उठाना।

**vinology** वाइनॉ'लॅजि n. द्राक्षिरा-विज्ञान, मद्यशास्त्र, मदिरा-विद्या^F।

**vinosity**–सिटि n. मद्य-सादृश्य, मदिरावत्ता^F; द्राक्षीयता^F; मद्य; नशा, नशीलापन।

**vinous** –नॅस् a. द्राक्षा-, द्राक्षीय (~ *liquors*); मद्य-सम्बन्धी, आसवीय, आसव-विषयक, सुरामय, मद्यका, मदिरा^Fका, शराब^Fका; मद्यवत्, शराब^Fके समान; मद्यजनित; नशाका-सा, नशीला।

**vint**[1] विन्ट्' n. विण्ट (रूसी ताशका खेल-विशेष)।

**vint**[2] v.t. मद्य-निर्माण करना, मदिरा^F बनाना, शराब^F बनाना।

**vintage** –टिज n. द्राक्षा^F, दाख^F, अंगूर; द्राक्षा-चयन-ऋतु^F, द्राक्षा-संग्रहकाल, अंगूर आनेका मौसम; (अंगूरकी मौसमी उपज^Fसे बना हुआ) मद्य; (काव्य, भाषण) मद्य, मधु, मदिरा^F, आसव, शराब^F; ~ wine अंगूरी शराब^F।

**vintager** –जॅर् n. द्राक्षा-चयक, द्राक्षा-चयनकार, अंगूरकी फसल^F एकत्र करनेवाला।

**vintner** विन्ट्'नॅर् n. शौण्डिक, सुराजीवी, मद्यविक्रयी, मधुविक्रेता, मदिरा-व्यवसायी, शराब बेचनेवाला, कलार, कलवार।

**vintnery** –रि n. मदिरा-व्यवसाय, शराब^Fकी दुकान^F।

**vintry** –ट्रि n. द्राक्षिरा-कक्ष, द्राक्षिराशाला^F, मदिरा^F रखनेकी दुकान^F या जगह^F।

**vinum** ⊙ वाइ'नॅम् n. द्राक्षिरा^F, मदिरा^F, अंगूरी शराब^F, वाइन^F।

**viny** –नि a. द्राक्षालता-विषयक, दाख^Fके पौधेका, अंगूरकी

वेल^F^का ।

**viol** वाइ'ॲल् n. षट्तन्त्री^F^, वीणा^F^, सारंगी^F^, वायल, (चि०) वनफशाह तथा उस जाति^F^के अन्य पौधे, छाती^F^ और वृक्क-रोगोंमें उपयुक्त ।

**viola**[1] विओ'लॅ n. मध्यतन्त्री^F^, वेला^F^(बड़ी सारंगी^F^) ।

**viola**[2] n. हृत्सुख, नैनसुख, वायला (एक नील-लोहित फूलदार पौधा) ।

**violable** वाइ'ॲवॅल् a. लंघनीय, उल्लंघनीय, अतिक्रमणीय, भंजनीय, भंग करने योग्य, तोड़ने योग्य; अपवित्र करने योग्य, भ्रष्ट करने योग्य; व्याघात करने योग्य ।

**violaceous** वाइॲले'शॅस a. नीलारक्त, नीलरक्ताभ, नीललोहितवर्णीय, नीला लाल रंगका, बैंगनी; नीललोहित पौधेके परिवारका ।

**violate** वाइ'ॲलेट् v. t. लंघन करना, उल्लंघन करना, (का०) **अतिक्रमण करना**, सीमोल्लंघन करना, भंग करना, तोड़ना; विरुद्ध करना, प्रतिकूल करना; (शपथ^F^, समझौता, नियम इत्यादिको) अपवित्र करना, दूषित करना, भ्रष्ट करना, बिगाड़ना; दुर्व्यवहार करना, उद्धतता करना, उद्दण्डता करना, असाधु आचरण करना; विघ्न करना, बाधा^F^ देना, आघात करना, व्याघात करना, खलल डालना; बलात्कार करना, जबरदस्ती^F^ करना; सतीत्व भंग करना ।

**violated** –टि॒ड् a. अतिक्रान्त, उल्लंघित, अतिक्रमित; दूषित, भ्रष्ट ।

**violation** –ले'शॅन् n. **उल्लंघन, अतिक्रमण,** अतिक्रम, खण्डन, भंग; अपवित्रीकरण, दूषित करना; बाधा^F^, विघ्न, आघात, व्याघात; बलात्कार, आधर्षण ।

**violative**–अलेटि॒व् a. उल्लंघी, (राज०) **उल्लंघनकारी,** अतिक्रामी; बाधक, विघ्नशील, आघाती, व्याघाती; दूषक, अपवित्रकारी ।

**violator** –टॅर् n. लंघक, उल्लंघक, अतिक्रामी, भंजक, तोड़नेवाला, उद्धत, उद्दण्ड, गुस्ताख आदमी; बाधक, आघाती, व्याघाती; बलात्कारी, धर्षक ।

**violence** वाइ'ॲलॅन्स् n. (का०) **हिंसा^F^**, बलाचरण, बल-प्रयोग, शक्ति-प्रयोग (*was compelled to use ~*); वेग, उग्रता^F^, तीक्ष्णता^F^, प्रचण्डता^F^, तीव्रता^F^; विरोधी आचरण, उग्र व्यवहार, निरादर, अपमान (*did ~ to his feelings*); उत्पीड़न, प्रमाथ, अत्याचार, बलात्कार, जबरदस्ती^F^ ।

**violent*** –न्ट् a. **हिंस्र, हिंसात्मक,** हिंसापूर्ण* (*~ conduct*); अन्यायपूर्ण; गुरु, वेगवान्, (रसा०) **तीव्र,** तेज*, सख्त, जोरदार; बलात्कारपूर्ण, जबरदस्तीका; उग्र, प्रबल, (रसा०) **प्रचण्ड***, घोर*; शक्तिशाली, बलशाली; (कानून) हिंस्र, हिंसक;

~ abuse, ~ attachments, ~ blows, ~ collision, ~ conduct, ~ contrast, ~ controversy, ~ death, ~ discrepancy, ~ dislike, ~ effect, ~ encroachment, ~ fluctuations, ~ hands, ~ pain, ~ presumption, ~ reaction, ~ sickness, ~ storm, ~ temper.

**violescent** वाइॲले'सॅन्ट् a. नील-रक्ताभ, नील-लोहित, नीला-लाल-सा, बैंगनी ।

**violet**[1] वाइ'ॲलि॒ट् n. नीलपुष्प, वनफशा, वायलेट (पीले, बैंगनी तथा कई प्रकारके रंगोंवाला) पौधा; (*common blue, sweet, dog- ~*); पाटल, रक्तनीलवर्ण, नील-लोहित वर्ण, नीलाभ रक्त, जम्बु रंग, जामनी रंग, (रसा०, भौ०) **बैंगनी रंग;** बैंगनी तितली^F^ या फतिंगा; (कृषि०, वन०) T.

~ black, ~-bloom, ~-blue, ~-brown, ~ carmine, ~-coloured, ~-crowned, ~ cuckoo, ~-dyed, ~embroidered, ~-flowered, ~-hooded, ~-hued, ~-perfume, ~ powder, ~-rayed, ~-red, ~-scented, ~-shrouded, ~-striped, ~ sweet.

**violet**[2] a. पाटल, नील-लोहित, नील-रक्त, जम्बु रंगका, जामनी रंगका, बैंगनी ।

**violin**[1] वाइ'ॲलिन n. वीणिका^F^, वेला^F^, सारंगी^F^, चिकारा; वीणिकावादक, सारंगी^F^ बजानेवाला; *first, second ~* (आर्केस्ट्रा इत्यादिमें) प्रथम या द्वितीय सारंगी-वादक ।

**violin**[2], **-ine** –इन् n. नीललोहिति, बैंगनी रस, (मधुर पाटल या नील-लोहित फूलोंवाले पौधोंमें एक वमनकारक तत्त्व) ।

**violinist** –निस्ट् n. वीणिका-वादक, सारंगीबाज ।

**violist** –लिस्ट् n. वायल-वादक, सारंगी^F^ बजानेवाला ।

**violoncellist** –लान्सेलिस्ट् n. प्रतन्त्रिकावादक, वायोलनसेलो बजानेवाला, कन्धवेला बजानेवाला, सारंगी^F^ बजानेवाला ।

**violoncello** वीॲलॅन्चे'लो n. (pl. *-s*) प्रतन्त्रिका^F^, वायोलनसेलो (एक प्रकारकी सारंगी^F^ या वेला^F^) ।

**V.I.P.** Very Important Person.

**viper** वाइ'पॅर् n. पृदाकु, दन्तशूक, नाग, (चि०) **व्याल, वाइपर,** (बच्चे देनेवाले विषैले साँपोंका एक वर्ग); Russell's ~ (चि०) गोनस; (ला०) मलिन व्यक्ति, दुष्ट व्यक्ति, कपटी पुरुष, प्रतारक, छली, धोखेबाज आदमी ।

**viperiform** –रिफ़ॉर्म् a. पृदाकुरूप, दन्तशूकाकार, व्यालाकार, वाइपरके आकारका, साँपकी शक्ल^F^का ।

**viperine** –राइन् a. पृदाकुवत्, दन्तशूक-सदृश, व्याल-सदृश, साँप-जैसा, वाइपर-सम ।

**viperish** –रिश् a. (चि०) व्याल जैसा, साँप-जैसा, विषैला; (ला०) मलिन, दुष्ट, मूजी, कपटी, प्रपंची, छली, धोखेबाज, दगाबाज ।

**viperoid** –रॉइड् a. पृदाकुवत्, व्याल-सा, साँप-जैसा, वाइपर-सा ।

**viperous** –रॅस् a. विषैला, जहरीला; (ला०) मलिन, दुष्ट, कपटी, प्रपंची, छली, धोखेबाज, मक्कार ।

**viraginian, -nous** विरेजि'निअॅन्, विरै'जिनॅस् aa. प्रचण्डस्त्रीवत्, कलहप्रिय, झगड़ालू, लड़ाका ।

**viraginity** वाइरॅजि'निटि n. (शिक्षा०) **पुरुषायितता^F^**।

**virago** –रे'गो n. (pl.*-s*) उग्रचण्डा रमणी^F^, कलहप्रिया

नारी[F], कर्कशा स्त्री[F], कंकाला नारी[F], झगड़ालू औरत[F], लड़ाकी औरत[F], (प्रा०) युद्धकारिणी स्त्री[F], ऋपमी स्त्री[F], मर्दानी औरत[F]।

**viral** वाइ´रॅल् a. विषाक्त, विषाणुयुक्त, (चि०) विषाणु रूप, विषाणु-जनित, (~ *infection*), (चि०) विषाणु सम्बन्धी।

**virazon** वि´रॅज़ॅन् n. (ऋतु०) **जलसमीर**।

**virelay** वि´रि`ले n. (विशे० प्राचीन फ्रांसीसी) कविता[F] का भेद।

**virent** वाऑ´रॅन्ट् a. स्वच्छ, ताजा; श्यामल, हरित, हरा।

**vires acquirit eundo** (L) (यशमें) शक्ति[F] आते-आते कहीं आती है।

**virescence** विरे``सॅन्स् n. श्यामलता[F], (कृषि०) हरितोदय, हरियाली[F]।

**virescent** –न्ट् a. श्यामल, ईषद्हरित, हरा-सा।

**virga** वर्´गॅ n. (का०) **फूही**[F], फुहार[F], झींसी[F]।

**virgate** वर्´गॅट् a. शलाकावत्, दण्डाकार, छड़की तरह-का, पतला, सीधा; (वन०) **पट्टित**।

**virgin**[1] वर्´जिन् n. कन्या[F], कुमारी[F], असम्भुक्ता स्त्री[F], अक्षता[F] तरुणी[F], अक्षतयोनि नारी[F], अविवाहिता स्त्री[F], कुँवारी[F]; संन्यासिनी[F], साधुनी[F], सधुआइन[F]; (संक्षिप्त B.V.M.) कुमारी मेरी[F]की मूर्ति[F]; (बिना गर्भधारण किये अण्डा देनेवाली) मादा कीड़ा; (ग० ज्यो०) = VIRGO; the (blessed) V~ मरियम।

**virgin**[2] a. कन्या, कुमारी, अक्षतयोनि, अविवाहिता, कुँवारी; असम्भुक्ता, अव्यवहृत, अक्षत (~ *land*), अक्षुण्ण, अछूता, अनछेड़ी, शुद्ध, पवित्र, निष्कलंक, बेदाग (~ *modesty*); कुमारी-सुलभ; (कीड़ोंके लिए) गर्भधारण बिना अण्डा देनेवाली; ~ honey छत्तेवाला शहद; the V~ Queen रानी एलिज़ाबेथ[F] प्रथम; ~ soil, ~ clay अकृष्टपूर्वा भूमि[F], परती[F], कच्ची मिट्टी[F], अनजुती मिट्टी[F]; ~ gold (रसा०) **प्राकृत स्वर्ण**; ~ uterus (चि०) कुमारी-गर्भाशय।

**virginal**[1] वर्´जिनॅल n. (इति०; १६-१७वीं शती[F]में बजाया जानेवाला) एक प्रकारका बाजा।

**virginal**[2] a. कौमार्य-विषयक, कुमारीपनका; कुमारी, अक्षता, अनघ्राता, असम्भुक्ता, शुद्ध, पवित्र, निष्कलंक, बेदाग।

**virginhood, virginity** –हुड्, –निटि nn. (रसा०) **कौमार्य**, कुमारीत्व, **अक्षत योनित्व**, **अक्षतता**[F], अक्षतावस्था[F], सतीत्व, शुद्धता[F], पवित्रता[F], निष्कलंकता[F]।

**Virginia** वर्जि´निॲ n. वर्जिनिया तम्बाकू[F], ~ creeper अंगूरी बेल[F]।

**Virginian**[1] –ॲन् n. वर्जीनियावासी।

**Virginian**[2] a. वर्जीनिया-विषयक, वर्जीनिया-सम्बन्धी, वर्जीनियाका।

**Virginibus puerisque** (L) बालक-बालिकाओं[F]के लिए, बालबच्चोंका।

**virginity** वर्जि´निटि n. दे० VIRGINHOOD.

**Virgo** वर´गो n. **कन्या**[F], कन्या राशि[F]; चित्रा नक्षत्रका आधा भाग।

**virgule** वर्´ग्यूल् n. शाख[F], शाखा[F], टहनी[F]; दण्ड, छड़।

**virial** वि´रिॲल् n. **स्थितिकर्म**; T. (~ *co-efficient*, ~ *expansion*)।

**virid** वि´रिड् a. श्याम, श्यामल, हरित, हरा।

**viridescence** –डे``सॅन्स् n. श्यामाभता[F]; शाद्वलता[F], ईषद् हरितता[F], कुछ हरापन।

**viridescent** –न्ट् a. श्यामाभ, शाद्वल, ईषद् हरित, कुछ हरा, हरा-सा।

**viridiflorous** –डीफ्लोरस् a. हरिपुष्प, हरे या साँवले फूलवाला।

**viridite** वि´रिडाइट् n. हरिताश्म।

**viridity** विरि´डिटि n. शाद्वलता[F], श्यामलता[F], हरितत्व, हरितवर्णत्व, हरियाली[F], हरियावल[F], सब्ज़ी[F]।

**virile** वि´राइल्, वाऑ´राइल् a. पौरुषेय, पुरुषार्थी, पौरुषयुक्त, पुरुषार्थका, पुरुषोचित, वीर्यवान्, वीर्यान्वित, सतेज, प्रजनन-क्षम, पौरुषिक-बल-सम्पन्न, जोरदार।

**virilescence** विरिले``सॅन्स् n. (मादा[F] द्वारा) नरके लक्षण, नरत्व, पुंवत्ता[F]।

**virilia** वि´रिलिॲ n. (चि०) पुरुष जननेन्द्रिय।

**virilism** वि´रिलिज़्म् n. (चि०) **पुंवत्ता**[F]।

**virility** विरि´लिटि n. वीर्य, वीर्यवत्ता[F], पुंवत्ता[F], पुंस्त्व, (दर्श०) **पौरुष**, पुरुषत्व, नरत्व, पुरुषार्थ, मर्दानगी[F]।

**virology** ⊙ वाऑरॉ´लॅजि n. विषाणु-विज्ञान, (चि०) **वाइरस विज्ञान**।

**virose** वाऑ´रोस् a. (वन०) **विषैला** = VIROUS.

**virous** –रॅस् a. विषाक्त, विषमय, विषैला, जहरीला।

**virtu** वर्टू´ n. ललित-कला-प्रेम; औत्सुक्य, उत्सुकता[F], ज्ञानीहा, ज्ञानेप्सा[F], जिज्ञासा[F], object of ~ प्राचीन कलात्मक पदार्थ।

**virtual** वर्´ट्यूॲल् a. (शिथिल) यथार्थ, वास्तविक, असली, हकीकी; (शिक्षा०, भौ०, जीव०) **कल्पित**, **प्रतीयमान**, सम्भाव्य, (स्थिति वि०, शिक्षा०, भौ०, जीव०) **आभासी**; ~ cautery (चि०) क्षारदहनकर्म; ~ velocity सूक्ष्म प्रवेग; आभासी वेग;
~ ampere, ~ displacement, ~ focus, ~ height, ~ image, ~ joint, ~ temperature, ~ velocity, ~ work.

**virtuality** –ऐ´लिटि n. प्रतीयमत्ता[F], आभास, सम्भाव्यता[F], सम्भावना[F]; (शिथिल) यथार्थता[F], वास्तविकता[F]।

**virtually** –´ट्यूॲलि adv. यथार्थतः, वस्तुतः, कार्यतः, प्रभावतः, फलतः, सम्भवतः।

**virtue** वर्´ट्यू n. पुण्य, धर्म, सुकृत, साधुता[F], सदाचार, नैतिक उच्चता[F], नैतिक विशालता[F], सुजनता[F], उत्तमता[F], भलापन, अच्छापन, भलाई[F], नेकी[F]; कौमार्य, कुमारीपन; सतीत्व, शुद्धता[F], पवित्रता[F], उत्तम गुण; बल, शक्ति[F], क्षमता[F], सामर्थ्य, जोर; (दर्श०) **सद्गुण**, उत्तम गुण, अच्छा गुण; (pl.) देवदूतकी सप्तम श्रेणी[F] (सद्गुण), दे० ORDER[1]; theological ~s धार्मिक गुण (विश्वास, आशा, दया); *by* or *in ~ of* के बलसे, की शक्ति[F]से,

  

के निमित्त, के कारणसे, की बदौलत, की वजहसे; *make a ~ of necessity* बाध्य होकर भी अप्रियको प्रिय कर्तव्य समझकर करना; *~ is its own reward* धर्म जीवनका परम फल है।

**virtueless** –लिस् a. अधर्मी, असज्जन, असाधु, असदाचारी, नैतिक-उच्चता-रहित; भ्रष्ट, असती, अपवित्र, अशुद्ध, खराब; कौमार्यशून्य, कौमार्यरहित; निर्गुणी, अगुणी, विगुणी, गुणहीन, निगुना, निकम्मा; बलहीन, शक्तिहीन, प्रभावशून्य, सामर्थ्यरहित, असमर्थ, बेअसर।

**virtuosity, virtuosoship** वर्च्यूऑ'सिटि, –सोशिप् nn. कलाज्ञता^F, कलामर्मज्ञता^F, कलाविज्ञता^F, कलाकारिता^F, कलादक्षता^F, कलानिपुणता^F, कलाप्रवीणता^F, कलानुराग, कलास्नेह, कलाप्रेम।

**virtuoso** वर्च्यूओ'सो n. (pl. *-si*) कलामर्मज्ञ, कलाविज्ञ, कलाविद्, कलाकार, कलास्नेही, कलाप्रेमी, कलानुरागी, कलापारखी।

**virtuous** वर्'च्यूअस् a. सत्, साधु, सदाचारी, सज्जन, धर्मात्मा, धर्मपरायण, धर्मशील, पुण्यशील, पुण्यात्मा, उत्तम, अच्छा, भला, नेक (*~ life*); कुमारी, पतिव्रता, सती, शुद्ध, पवित्र, निष्कलंकिनी; (दर्श०) **सद्गुणी, गुणवान्**, गुणशील।

**virtuousness** –निस् n. पुण्यता^F, साधुत्व, सदाचार, सज्जनता^F, धर्मपरायणता^F, धार्मिकता^F, धर्मात्मत्व, उत्तमता^F, अच्छाई^F, भलाई^F, नेकी^F; कौमार्य, सतीत्व; शुद्धता^F, पवित्रता^F, निष्कलंकत्व; सद्गुणता^F; गुणवत्ता^F, गुणशीलता^F।

**Virtutis amor** (L) n. धर्मप्रेम।

**virulence, -cy** वि'रियू(रु)लेन्स्, -सि nn. (चि०) विषालुता^F, विषैलापन, विषाक्तता^F, विषपूर्णता^F, जहरीलापन; घातकता^F, मारात्मकता^F, सांघातिकता^F; कटुता^F, कड़वापन; उत्कटता^F, उग्रता^F, (कृषि०) **प्रचण्डता^F**, सख्ती^F; **तीव्रता^F**, तीक्ष्णता^F, तीखापन; तेजी^F; विषमता^F।

**virulent** –न्ट् a. (चि०) विषसम, विषालु, विषाक्त, विषपूर्ण, विषधर, विषभरा, विषैला, जहरीला; (चि०) अनिष्टकर, घातक, मारक, सांघातिक (*~ ulcer*); उत्कट, उग्र, प्रचण्ड, तीक्ष्ण, तीखा, सख्त, तेज, जोरदार (*~ animosity, epidemic*)।

**viruliferous** –यूलि'फ़ेरस् a. (चि०) विषाणुवह, विषाणुजन, विषाणुकर।

**virus** वाअ'रस् n. (वन०, कृषि०) **विषाणु** (*~disease*), संक्रामक विष, स्पर्शक्रामक विष, छूत^Fसे फैलनेवाला जहर; **वायरस**, विकृत द्रव्य; (ला०) द्वेष, मलिनता^F, तीखापन, कड़वापन; नैतिक विष।

**vis-** = VICE- (*~ count*)।

**Vis, visc.** Viscount.

**vis** विस्' n. बल, शक्ति^F, बस, जोर, ताकत^F; ऊर्जा^F।

**visa** वी'ज़ n. & v.t. VISE[1,2]; **प्रवेशपत्र, वीज़ा**; (विधि०) **दृष्टांक, वीसा**।

**visage** वि'ज़िज् n. मुख, मुखश्री^F, आकृति^F, अनुहार, छवि^F, मुँह, चेहरा, शक्ल^F, सूरत^F।

**visaged** –ड् a. आकृतिवान्, आकृति^Fका, अनुहारका, चेहरेवाला, शक्ल^Fका, सूरत^Fका; सुन्दर।

**visard** वि'ज़र्ड् n. दे० VISOR.

**vis-a-vis**[1] वीज़्'आवी n. सम्मुखीन व्यक्ति, सम्मुख स्थित व्यक्ति, आमने-सामने बैठा व्यक्ति; आमने-सामनेकी सीट^F या गाड़ी^F।

**vis-a-vis**[2] (F) a. & adv. मिथः उन्मुख, परस्परोन्मुख, सम्मुखीन, आमने-सामने; के प्रति, विषयमें, सम्बन्धमें, बारेमें; तुलना^Fमें, समता^Fमें।

**viscacha, viz-** विस्कै'चॅ, विज्- n. (दक्षिण अमेरिकी) खरगोश।

**viscera** वि'सॅरॅ n. अन्त्रस्थ, (चि०, कृषि०, जीव०) **आन्तरांग, आभ्यन्तर अंग, अभ्यन्तरांग, अन्तरंग**, आशय, देहगुहान्तर; कोष्ठांग; अन्त्र^F, आँत^F, अँतड़ियाँ^F।

**visceral** –रॅल् a. (चि०, जीव०) **अभ्यन्तरांग-; आन्तरांग-**; कोष्ठांग-सम्बन्धी; आन्त्रःस्थ, आन्तरावयवीय, **आशय-, आशयिक** (*~ arch*); अन्त्रीय, आँत^Fका, अँतड़ियों^Fका; ~ skeleton (जीव०) **ग्रसनीकंकाल, हनुकंकाल;**

~ arch, ~ artery, ~ connective, ~ ganglia, ~ mass, ~ membrane, ~ muscle, ~ nerve, ~ peritoneum, ~ pleura, ~ vein.

**viscerate** –रेट् v.t. (चि०) निरन्त्रण, आँत^F निकालना, पेट खाली करना।

**viscerogenic** ⊙ –रॅजे'निक् a. (शिक्षा०) **दैहिक**, आन्तरिक, अन्तरंग।

**viscid** वि'सिड् a. श्यान, आलग, सान्द्र, (वन०) **चिपचिपा**, लसलसा, लसदार, लुआबदार;

~ emulsion, ~ liquid, ~ mass.

**viscidity** –'डिटि n. आलगत्व, श्यानता^F, सान्द्रता^F, चिपचिपाहट^F, लसलसाहट^F, लसलसापन।

**viscidize** –'सिडाइज् v. i. आलगीकृत करना, आलगीभूत होना, श्यान बनाना या होना, चिपचिपा बनाना या होना, लसलसा बनाना या होना।

**viscidness** –ड्-निस् n. = VISCIDITY.

**viscin** वि'सिन् n. आलगि, श्लेषरस, लासा, एक प्रकारके वृक्षोपजीवीसे प्राप्त गोंद-सदृश द्रव्य।

**viscometer** विस्कॉ'मिटॅर् n. आलगमान, (रसा०, भौ०) **श्यानतामापी**।

**viscometry** –ट्रि n. आलगमिति^F, (रसा०) **श्यानतामिति^F**।

**viscose** विस्'कोस् १. n. श्लेष्य, कलफ; एक गोंद सदृश पदार्थ; (रसा०) T. (*~ process*); २. a. आलग, सान्द्र, (रसा०) **श्यान**, लसलसा।

**viscosity** –कॉ'सिटि n. (रसा०, ग०, चि०) **श्यानता^F** (*~ co-efficient, ~ tube*); = VISCOUSNESS.

**viscount** वाइ'कॉउन्ट् n. उपसामन्त, वाइ-काउण्ट।

**viscountcy, viscountship, viscounty** –सि, –शिप्, –टि nn. उपसामन्तपद, उपसामन्ती^F, वाइ-काउण्टका पद या क्षेत्र या स्थान।

**viscountess** –टि॑स् n. उपसामन्त-पत्नी[F], उपसामन्तिन[F], उपसामन्तकी स्त्री[F], वाइ-काउण्टकी पत्नी[F], वाइ-काउण्टेस[F]।

**viscous** विस्'कॉउस् a. (चि०, रसा०) **अन्तर्वर्षण**; (भौ०) आलग, सान्द्र, (रसा०, चि०) **श्यान**, चिपचिपा, लसलसा, लसदार, लुआबदार;
 ~ fluid, ~ liquid, ~ resistance, ~ substance.

**viscousness** –नि॑स् n. (भौ०) आलगत्व, सान्द्रता[F], (कृपि०, रसा०, चि०, भौ०) **श्यानता[F]**, गाढ़ापन; चिपचिपाहट[F], लसलसाहट[F], लसदारी[F], लसलसापन।

**viscus** विस्'कॅस् n. (चि०) कोष्ठाङ्ग, आशय; (चि०, जीव०) **आभ्यान्तराङ्ग, अन्तरंग**।

**vise[1]** वी'ज़े n. (पारपत्रका) दृष्टांक, अनुवेश-पत्र, अनुमति-पत्र, **पारपत्र**, प्रमाणीकरण सूचक चिह्न, तसदीकी मुहर[F]; वीक्षा[F]; **वीसा**।

**vise[2]** v.t. पारपत्रपर दृष्टांक लगाना; प्रमाणित करना, वीक्षा[F] करना।

**visibility** विज़िबि'लिटि n. (परि०) **दृश्यता[F]**, (~ *co efficient*, ~ *curve*), दृश्यमानता[F], दृष्टिगोचरता[F], स्पष्टता[F], प्रत्यक्षता[F]; (धातुवि०, नौवि०, पदार्थोंको देखनेके लिए) वायुगत अनुकूलता[F]।

**visible** –'जॅबॅल् a. **दृश्य, दृश्यमान**, चक्षुर्ग्राह्य, नेत्र-विषयगत, नयनपथवर्ती, दृष्टिगोचर, दिखाऊ (~ *light*, *region*); व्यक्त, प्रकट, स्पष्ट, प्रत्यक्ष, जाहिरी, खुला, साफ़ (*has no ~ means of support*); मिलनार्थ सन्नद्ध, भेंट[F] करनेको उद्यत (*is she ~ ?*); ~ church ईसाई लोग; ~ speech वर्णमाला[F];
 ~ horizon, ~ import, ~ point, ~ region, ~ representation, ~ signal, ~ spectrum.

**visibleness** –नि॑स् n. दृश्यता[F], दृष्टिगोचरता[F]; स्पष्टता[F], प्रत्यक्षता[F]।

**visibly** –लि adv. प्रत्यक्षतः, स्पष्टतः, प्रत्यक्ष रूपसे, स्पष्ट रूपसे, व्यक्त रूपसे, देखनेमें।

**visile** –जाइल a. (चि०) **दर्शनापेक्षी, दर्शनपरक, दृष्टिपरक**, दर्शनोत्सुक; (चि०) दृष्टि-ज्ञानी, दृष्टि[F]का उपयोग अधिक करनेवाला तथा दृष्टि[F] द्वारा प्राप्त ज्ञानको जल्दी स्मरण करनेवाला।

**Vis inertiae** (*L*) adv. बिना सामना किए हुए।

**vision[1]** वि'जन् n. दर्शन, दर्शनशक्ति[F], अवलोकन, अवलोकनशक्ति[F], (जीव०, चि०) **दृष्टि[F]**, दृष्टिशक्ति[F], नज़र[F], निगाह[F] (*beyond our ~*); आभास, छाया[F], झलक[F], झाँकी[F]; स्वप्नगत वस्तु[F], स्वप्न, सपना; कल्पना[F], दिवास्वप्न, मनःसृष्टि[F], मनोरथ (*romantic ~s of youth*); मृगतृष्णा[F]; माया[F], धोखा; भूत; राजनीतिक दूरदृष्टि[F], राजनीतिक चातुर्य, राजनीतिक दूरदर्शिता[F]; field of ~ दृष्टिसीमा[F]; reflected ~ (प्रकाश किरणों[F]के कारण) प्रतिबिम्बित या विकृत दृष्टि[F], परावृत दृष्टि[F]; refracted ~ (प्रकाश किरणों[F]के कारण) विवर्तित दृष्टि[F]; भुजायित दृष्टि[F]।

**vision[2]** v.t. अवलोकन करना, दर्शन करना, देखना; दृष्टिगत करा देना, हाज़िर करना; झाँकी[F] दिखाना, छाया-रूपमें उपस्थित करना।

**visional** –ज़ॅनॅल् a. दृष्टि-सम्बन्धी; मायावी, मायाग्रस्त, भ्रममय, अवास्तविक, असत्य, काल्पनिक, अव्यावहारिक, ख्याली।

**visionariness** –नॅरि-नि॑स् n. भ्रम, भ्रान्ति[F], स्वप्नदर्शिता[F], कल्पनाप्रियता[F], अवास्तविकता[F], असत्यता[F], अव्यवहार्यता[F], ख्यालीपन, वहम, खब्तीपन।

**visionary[1]** –रि n. मायाग्रस्त जीव, कल्पनाविहारी, भ्रममें पड़ा हुआ व्यक्ति, स्वप्नद्रष्टा, स्वप्नदर्शी पुरुष, सपना देखनेवाला, ख्याली आदमी, वहमी इन्सान।

**visionary[2]** a. भ्रमग्रस्त, मायाग्रस्त, स्वप्नदर्शी, कल्पना-प्रिय, काल्पनिक, अवास्तविक, असत्य, अव्यवहार्य, ख्याली, वहमी।

**visionist** –निस्ट् n. = VISIONARY[1].

**visionless** –न्-लि॑स् a. दृष्टिहीन, अन्धा; आभास-रहित।

**visit[1]** वि'ज़िट् n. दर्शन, संदर्शन, साक्षात्कार, भेंट, मिलन, **मुलाकात**; अभ्यागम, दर्शनार्थ गमन (*was on a ~ to some friend*); अल्पवास, अस्थायी निवास; **भ्रमण, जाना; निरीक्षण**, वीक्षण, **मुआइना**; ~ and search वीक्षान्वेषण; (राज०) **निरीक्षण और तलाशी[F]**;
 ~ book, ~ remark.

**visit[2]** v.t. दर्शन करना, संदर्शन करना, साक्षात्कार करना, मिलना, भेंटना; भेंट[F] करने जाना, मिलने जाना, देखने जाना, **मुलाकात[F] करना**, मुलाकात[F] करने जाना, अतिथि रूपमें जाना, पा ना होना, मेहमान बनकर जाना; वीक्षण करने जाना, निरीक्षण करने जाना, **मुआइना करना**, मुआइना करने जाना (*had no time to ~ Tower*); **जाना**; (बीमारी[F] इत्यादिका) आक्रमण करना या होना, हमला करना या होना; विपत्ति[F] आना, संकट आना; (बाइ०) दण्ड देना, सज़ा[F] देना; (पापादिका) प्रक्षालन करना, प्रायश्चित्त करना, प्रतिशोध लेना, बदला लेना; आशीष देना, आशीर्वाद देना; सान्त्वना[F] देना, सुख देना, आराम देना; ~ *together* ⊙ परस्पर भेंट[F] करना; ~ *with* किसीके साथ बातचीत[F] करना; ~ *with him* ⊙ (किसीसे) मुलाकात[F] करने जाना।

**visitable** –टॅबॅल् a. दर्शनीय, संदर्शनीय, साक्षात्कार-योग्य; वीक्षणीय, निरीक्षणीय, मुलाकात[F] करने योग्य।

**visitant[1]** –टॅन्ट् n. प्रवासी पक्षी, सैलानी चिड़िया[F]; (काव्य०, भाषण) अभ्यागत, गृहागत, दर्शक, मेहमान, पाहुना; (*V ~*; बालिकाओं[F]की शिक्षा[F]से सम्बन्धित) गिरजाकी शिक्षिका[F], संन्यासिनी[F]।

**visitant[2]** a. आगन्तुक, अभ्यागत, दर्शी, दर्शनाभिलाषी, साक्षात्कर्ता, मिलनेवाला, भेंट[F] करनेवाला, मुलाकात[F] करनेवाला।

**visitation** –टे'शॅन् n. संदर्शन, परिदर्शन; वीक्षण, निरीक्षण, परख, जाँच[F], मुआइना; अभ्यागमन, भेंट[F],

मुलाकात^F; (बोल०) दीर्घकालीन आतिथ्य, लम्बी मेहमानी^F; दैवदुर्विपाक, ईश्वरीय दण्ड, विपदा^F, आफत^F; (ईसाकी माँ^F एवं एलिजाबेथके मिलन-अवसरपर आयोजित) सम्मानसमारोह; (पक्षियोंका बड़ी संख्या^Fमें) आकस्मिक देशान्तरगमन (~ *of locusts*); पोतस्तम्भन (*state's right of* ~)।

**visit(at)orial** विसि्ट्(अट्)ऑ'रिअॅल् aa. दर्शकीय; आगन्तुकीय; निरीक्षक-विषयक।

**visiting** वि'ज़िटिङ् n. दर्शन, सन्दर्शन, मिलन, भेंट^F, मुलाकात^F (*have a ~ acquaintance with him*); आतिथ्य, मेहमानी^F; आवागमन, आवाजाही^F; वीक्षण, निरीक्षण, मुआइना; ~-book आगन्तुक-पंजी^F; ~-card संदर्शन-पत्र, मिलन-पत्र, नाम-पत्र, मुलाकाती कार्ड; ~ committee वीक्षक समिति^F, ~ hours मिलनेका समय, भेंट^Fका समय; ~ mission (राज०) निरीक्षण दल, निरीक्षण मिशन; ~ professor आमन्त्रित प्राध्यापक, (चि०) अतिथि प्राध्यापक।

**visitor** –टॅर् n. दर्शक, दर्शनार्थी, मिलनार्थी, मिलने वाले, मुलाकाती; अतिथि, अभ्यागत, आगन्तुक, मेहमान; संदर्शक, परिदर्शक, वीक्षक, निरीक्षक, निरीक्षणाधिकारी, मुआइना करनेवाला, दौरेपर आनेवाला अधिकारी; ~s' book (होटल इत्यादिमें) दर्शक-पंजी^F, अभ्यागन्तुक वही^F; ~s' gallery दर्शक-दीर्घा; health ~ (चि०) स्वास्थ्यचर।

**visor, -zor, visard, -zard** वाइ'ज़ॅर्, –ज़ॅर्, वि'ज़ॅर्ड्, –ज़र्ड् nn. (इति०, शिरस्त्राणसंलग्न) मुखावरण, चेहरा; टोपी^Fका निकला हुआ अग्रभाग, टोपी^Fका परदा; (इति०) आवरण, छद्मवेष, चेहरा, घूँघट, पर्दा, बुर्का, नकाब।

**visored**–र्ड् a. आवृत्त, आवरणमय, घूँघटवाली, पर्दादार, पर्दानशीन, बुर्केवाली, नकाबपोश।

**visorless** –र्'लिस् a. आवरणहीन, आवरणरहित, घूँघटरहित, बेपर्दा, बेनकाब।

**vista** विस्'टॅ n. वीथी^F, वीथि^F, वीथिका^F; तरुपंक्ति^F, (दोनों ओर स्थित वृक्षपंक्तियों^Fके बीचका लम्बा दृश्य); (विशे० मानसिक) सिंहावलोकन, अन्वेषणा^F; स्मृति-परम्परा^F, पूर्वानुभूत घटनाओं^Fका दृश्य-क्रम (*searched the dim ~ of his childhood*)।

**vista'd** ⊙–ड् a. वीथिकायुक्त, तरुपंक्तिवत्; अन्वेषी; क्रमयुक्त, क्रमिक।

**visual** वि'ज़ु(ज़्यू)अॅल् a. दार्ष्टिक, दृष्टि-, दृष्टिक, दृष्टिमूलक, दृष्टिगत, दृष्टिज्ञानी; दृष्टिग्राह्य, दृश्य, नेत्रग्राह्य, दृष्टि-सम्बन्धी, चाक्षुष, नैत्रिक, नेत्रीय, नज़री, आँख^Fका; आभासी;

~ acuity, ~ aid, ~ angle, ~ area, ~ axis, ~ binary, ~ centre, ~ education, ~ examination, ~ field, ~ fire, ~ focus, ~ inspection, ~ instrument, ~ laying, ~ line, ~ method, ~ nerve, ~ organ, ~ perception, ~ process, ~ purple, ~ range, ~ searching, ~ sensation, ~ space, ~ span, ~ spotting, ~ station, ~ technique, ~ terminal, ~ tract, ~ training.

**visuality** –अॅ'लिटि n. चाक्षुषता^F, दार्ष्टिकता^F, नैत्रिकता^F; (चि०) गोचरता^F; दृष्टि^F, नज़र^F।

**visualization** –ॲलाइज़े'शॅन् n. मनसेक्षण, मानस-दर्शन; प्रत्यक्षीकरण, निरूपण, सन्दर्शन, स्पष्टीकरण; दृष्टांकन, दृष्टिगत चित्रण; मानसचित्र।

**visualize** –ज़ु(ज़्यू)ॲलाइज़् v.t. दृश्यमान करना, दृष्टिगत करना, दृष्टिगोचर करना; (विचार इत्यादिका) वाह्यनिरूपण करना; बाहरी रूप देना; व्यक्त करना; (अनुभूत या पूर्वावलोकित वस्तुओं^Fका) मनसेक्षण करना, मानसदर्शन करना, मानसपटलपर अंकित करना।

**visualizing** –ज़िङ् n. (शिक्षा०) प्रत्यक्षीकरण।

**vita** वाइ'टॅ n. (चि०) प्राण, जीव।

**vita glass** वाइ'टॅ ग्लास् n. ओजकिरणग्राही काच।

**vital¹** वाइ'टॅल् n. (pl.) मर्मस्थान, मर्मांग, मर्म, मार्मिक अवयव (जैसे, वृक्क, फेफड़ा, मस्तिष्क आदि)।

**vital²** a. (रसा०) जैव, जीव-, जीवकर, प्राणीय, प्राणधारक, प्राणभूत, (चि०) प्राणमूलक, जीवन-, जीवनीय, जीवनगत, जीवनप्रद, जीवयुक्त, सजीव, जीवी, जीवनधारक, (वन०) जीवकर, जीवनोपयोगी, जानदार, जीता; जीवन-रक्षक, जीवन-दायक; महत्त्वपूर्ण, अत्यावश्यक (~ *modifications*, ~ *question*), मार्मिक, मर्मभूत, मर्म-, (*wounded in a ~ part*); जीवन-मरण-; जीवाधार-, जीवनावश्यक; सांघातिक, प्राणघाती, क्षतिकारक; ~ air (रसा०) जीवाधार वायु; ~ area मर्मक्षेत्र; ~ function (वन०) जीवकार्य, जीवनकार्य; ~ signs (चि०) श्वसन, नाड़ी^F और ताप; ~ statistics (अर्थ०) जीवनांक, जीवन-मरण आँकड़े, जन्ममृत्यु^Fके आँकड़े; (सांख्य०) जीवन-आंकड़े, जन्म-मरण-सम्बन्धी आँकड़े;

~ action, ~ capacity, ~ force, ~ ground, ~ interests, ~ modification, ~ part, ~ point, ~ statistics.

**vitalism**–लिज़्म् n. (जीववि०) महाप्राणता^F; (शिक्षा०) प्राणमूलकतावाद, जीवनतत्त्ववाद, जीवनवाद, जीवनीशक्तिवाद, जीवबलवाद, (चि०) जीववाद, प्राणवाद।

**vitalist** –लिस्ट् n. जीवनशक्तिवादी, जीवबलवादी, प्राणवादी।

**vitalistic** –टिक a. जीवबलवादी, प्राणवादी, जीवनीशक्तिवादीय; ~ theory (रसा०) जैववाद।

**vitality** –टॅ'लिटि n. सजीवता^F, प्राणमूल, ओज, जीवनतत्त्व, (चि०) प्राणशक्ति^F, (कृषि०) जीवन, जीवनबल, (वन०) जीवन-शक्ति^F, जीवनीशक्ति^F, चेतनत्व, चेतना^F, जीवधारण-क्षमता^F, बल, ताकत^F; (ला० किसी संस्था^F या भाषा^Fका) ओज, कार्यशक्ति^F।

**vitalization** –टॅलाइज़े'शॅन् n. जीवन प्रदान, जीवन-संचरण, जीवनशक्तिदान; सप्राणकरण, तेज-प्रदान।

**vitalize** –टॅलाइज़् v.t. जीवित करना, जीवन-संचार

करना, जीवनीशक्ति देना; सतेज करना, तेज प्रदान करना।
**vitalizing** –ज़िंग् a. जीवनदाता, प्राणशक्तिदायक।
**vitals** वाइ'टॅल्स् n. (चि०) मर्म, जीवनके लिए आवश्यक अंग।
**vitamin** वि(वाइ)'टॅमिन् n. जीवति^F, खाद्योज, खाद्यप्राण, (जीव०, चि०, कृषि०, वन०, रसा०) पौष्टिक तत्त्व, **विटामिन**;
~ activity, ~ concentrates, ~ deficiency, ~ preparation, ~ products, ~ technology.
**vitaminize** –नाइज़् v.t. खाद्योजित करना, खाद्योजमय करना, विटामिन बढ़ाना।
**vitascope** ⊙ वाइ'टॅस्कोप् n. वायस्कोप।
**vitellarium** ⊙ वाइटले'ॲरिॲम् n. (जीव०) **अण्डपोष**, T.।
**vitellin** वाइ(वि)टे'लिन् n. अण्डपीत-प्रोभूजिन, विटेलिन, अण्डेकी जर्दी^F का प्रोटीन।
**vitelline** –लाइन् a. अण्डपीत-, जरदी^F का (~ *membrane, vein*), T., (~ *artery*, ~ *gland*)।
**vitellus** –लॅस् n. (चि०) **पीतक**, अण्डपीत, अण्डेकी जरदी^F, T.।
**viti-** द्राक्षा-, अंगूर- (~*cide*, ~*culture*, ~*cultural*, ~*cultur(al)ist*)।
**vitiate** वि'शिऍट् v.t. दूषित करना, **विदूषित करना**, प्रदूषित करना, कलुषित करना, कलंकित करना, भ्रष्ट करना, विकृत करना, खोटा करना, बिगाड़ना, खराब करना; **निष्फल करना**, अनुपयोगी कर देना, निरुपयोगी कर देना, व्यर्थ करना, बेकार कर देना, प्रभावरहित कर देना, बेअसर कर देना (*a word may* ~ *a contract*)।
**vitiated** –टिॅड् a. दूषित, कलुषित, विकृत (~ *air, mind*)।
**vitiating** –टिंग् a. दूषक, विकारी (~ *factor*)।
**vitiation** –ऍ'शॅन् n. दूषण, कलुष, विकार, बिगाड़, खराबी^F।
**vitiator** –शिऍटॅर् n. दूषक, प्रदूषक, विकारी, विकृत करनेवाला, खराब करनेवाला।
**viticultural** वाइ(वि)टिकल्'चॅरॅल् a. द्राक्षोत्पादनीय, अंगूरकी खेती^F का।
**viticultur(al)ist** –चॅर(ॲल्)इस्ट् n. द्राक्षोत्पादक, अंगूर उपजानेवाला।
**viticulture** –ट्युॲर् n. द्राक्षोत्पादन, (कृषि०) **द्राक्षकृषि**^F, **अंगूरोत्पादन**, अंगूरकी खेती^F।
**vitifolius** ⊙ वाइ(वि)'टिफोलिॲस् n. (वन०) द्राक्षापर्ण, अंगूरका पत्ता।
**vitiosity** विशिऑ'सिटि n. = VICIOUSNESS.
**vitreous** वि'ट्रिॲस् a. (रसा०) **काचीय**, (रसा०) **काचाभ**, काचवत्, **काचसम**, काचमय, काचसदृश, शीशेके समान, शीशेका, काँचका (~ *lustre*); ~ body काचारकाय, (चि०) **काचाभ पिण्ड**, T. **पिण्ड**; ~ chamber (जीव०) **सान्द्रद्रव कक्ष**, T.; ~ humour (मनो०) सघन द्रव, **सान्द्र नेत्र द्रव**; काचोद (आँख^F का), (चि०, जीव०) **सान्द्र द्रव**, T.; ~ tile (स्था०) **झाँवा**;
~ lustre, ~ slip, ~ state.
**vitreousness, vitreosity** –निॅस्, –ऑ'सिटि nn. काचवत्ता^F, काचयुक्तता^F, काचीयता^F, काचाभता^F।
**vitrescence** विट्रे'सॅन्स् n. काचरणीयता^F, काचीयता^F।
**vitrescent** –न्ट् a. काच-निर्माण-योग्य, शीशा बननेवाला।
**vitrescible** विट्रे'सिबॅल् a. = VITRIFIABLE.
**vitrifaction** विट्रिफ़ैक्'शॅन् n. काचीयन, शीशेमें परिवर्तन।
**vitrifiability** –फ़ाइॲबि'लिटि n. काचमें रूपान्तर या परिवर्तनशीलता^F।
**vitrifiable**–ट्रिफ़ाइॲबॅल् a. (रसा०)**काचनीय**, काचाभ, काचरूपान्तरणीय, शीशेमें बदलने लायक (~ *earth*)।
**vitrification**–फ़िके'शॅन् n. (रसा०)**काचन**, काचरीयण, काचमें रूपान्तरण।
**vitrified** ⊙ –ट्रिफ़िड् a. काचरूपान्तरित, (यन्त्र०) **काचित** (~ *fort*), **काच-बनी**, शीशेमें परिवर्तित; ~ brick (स्था०) खंगराली ईंट^F।
**vitriform** –फ़ॉर्म् a. काचाकार, शीशेके आकारका।
**vitrify** –फ़ाइ v. t. काचमें परिणत करना, शीशेमें बदलना; काच बनाना, शीशेका-सा बनाना, शीशा बनाना।
**vitrimite** –ट्रिमाइट् n. (प्रा०भू०) काचाभ।
**vitriol** वि'ट्रिॲल् n. (चि०)(गन्धकका तेजाब तथा उसके) लवण; तुत्थांजन, (रसा०) **कासीस**; (~ *ochre*); गन्धकाम्ल, (ला०) मर्मभेदी वक्तृता^F; तीव्र भाषण, फड़कते वचन; कटु समीक्षा^F, प्रखर समालोचना^F, कटु समालोचना^F (~ *throwing*); तेजस्विता^F, प्रफुल्लता^F; blue ~ तुत्थ, नीलातूतिया; green ~ कासीस, हीराकस; white ~ जिङ्क सल्फेट।
**vitriolate** –लेट् v.t. गन्धकाम्ल बनाना, गन्धकका तेजाब बनाना।
**vitriolation** –ले'शॅन् n. गन्धकाम्लसे विषाक्तीकरण, गन्धकाम्लसे विष-निर्माण; गन्धकाम्ल-दाहन, गन्धकके तेजाबसे जलानेका कार्य।
**vitriolic** –ऑ'लिक् a. गन्धकाम्लीय, गन्धकाम्लका, गन्धकके तेजाबका; गन्धकाम्लसदृश, गन्धकके तेजाबका-सा; ~ acid गन्धकका तेजाब।
**vitrioline** –ट्रिॲलाइन् a. गन्धकाम्लका।
**vitriolizable** –इज़ॅबॅल् a. गन्धकाम्ल बनाने योग्य।
**vitriolization** –ज़े'शॅन् n. गन्धकाम्ल-निर्माण।
**vitriolize** वि'ट्रिॲलाइज़् v. t. गन्धक द्रावक लवण बनाना, गन्धकका नमक बनाना।
**vitta** वि'टॅ n. (pl. *-ae*) (रोमन पुरातत्त्व) बन्दनवार, झालर^F; (वन०) **तैलिका**^F, फलकी तैलनली^F।
**vituline** वि'ट्युलिन् a. (चि०) वत्स-सम्बन्धी, बछड़े या

बछेरेका।

**vituperate** वाइव्यू'पॅरेट् v.t. अधिक्षेप करना, तिरस्कार करना, निन्दा[F] करना, निर्भर्त्सना[F] करना, भर्त्सना[F] करना, अनुचित ठहराना, डाँटना, फटकारना, भलाबुरा कहना, आड़े हाथों लेना, लानत[F] देना।

**vituperation** –रे'शॅन् n. अधिक्षेप, तिरस्कार, निन्दा[F], निर्भर्त्सना[F], भर्त्सना[F], अनुचित कथन, अपशब्द, गाली[F], झिड़की[F], डाँट[F], फटकार[F], लानत[F]।

**vituperative** –पॅरॅटिव् a. अधिक्षेपात्मक, तिरस्कारात्मक, निन्दास्पद, भर्त्सनामय।

**vituperator** –रेटॅर् n. अधिक्षेपक, तिरस्कर्ता, निन्दक, निन्दा[F] करनेवाला, अनुचित कथन करनेवाला, झिड़कनेवाला, डाँटनेवाला, फटकारनेवाला, लानत[F] देनेवाला।

**viva** वाइ'वॅ दे० VIVA VOCE[1,2].

**viva** (It.) n. जय[F], जयकार[F]; int. जय[F] हो।

**vivacious** वाइ(वि)वे'शॅस् a. सजीव, जीवन्त, हृष्ट, सोत्साह, प्रफुल्ल, उल्लसित, उल्लासपूर्ण, उत्साहपूर्ण, प्रमुदित, जोशीला, ज़िन्दादिल; प्रबल, सबल, ओजपूर्ण, ज़ोरदार; (वन०) सदाबहार, बारहमासी।

**vivaciousness** –निस् n. = VIVACITY.

**vivacity** –वॅ'सिटि n. सजीवता[F], जीवन्तता[F], हृष्टता[F], उत्साह, प्रफुल्लता[F], उल्लास, आनन्द, जोश, ज़िन्दादिली[F]।

**vivarium** वाइवे'रिॲम् n. पशुशाला[F], प्राणि-उद्यान, जन्तु-वाटिका[F], चिड़ियाख़ाना, चिड़ियाघर।

**vivary** वि'वॅरि n. पशुशाला[F], चिड़ियाघर।

**vivat rex !** (L) महाराज दीर्घायु हों।

**viva voce**[1] वाइ'वॅ वो'सि n. (संक्षिप्त रूप *viva*) मौखिकी[F], **मौखिक परीक्षा**[F], ज़बानी इम्तहान।

**viva (-voce)**[2] v. t. मौखिक परीक्षा[F] लेना; ज़बानी इम्तहान लेना।

**viva voce**[3] a. वाचिक, वाचनिक, **मौखिक** (~ *negotiation*), ज़बानी, मुँहबोला (~ *examination*)।

**viva voce**[4] (L) जीवित वाणी[F] द्वारा; दे० VIVA VOCE.

**viva voce**[5] adv. मौखिक रूपसे, ज़बानी तौरपर।

**vive** वीव्' int. ज़िन्दाबाद !

**vivers** वाइ'वॅर्ज़ n. pl. (स्कॉटलैण्ड) खाद्य, भोज्य पदार्थ, भक्ष्य पदार्थ, भोजन-सामग्री[F], रसद[F]।

**vives** वाइव्ज़' n. कर्णरोग, कर्णग्रन्थिशोथ (विशे० घोड़ोंका)।

**vivid** वि'विड् a. जीवनयुक्त, जीवन्त, सजीव; सुस्पष्ट (~ *imagination*); (शिक्षा०) **स्पष्ट**, (प्रकाश या रंगके लिए) विशद, परिस्फुट, चमकीला, चमकदार, चटकीला, भड़कदार; भभूका, भड़कीला (~ *flash of lightning*); (मानसिक गुण या संस्कारके लिए) ओजपूर्ण, बलशाली, शक्तिशाली, प्रभावपूर्ण, तीव्र, तेज।

**vividity, -ness** –डिटि, –निस् n. सजीवता[F], जीवन्तता[F], जीवितवत्ता[F]; विशदता[F], परिस्फुटता[F], **स्पष्टता**[F], चटक, चमकीलापन, भड़कीलापन; ओजपूर्णता[F], बलशालिता[F], शक्तिशालिता[F]।

**vivific** –फ़िक् a. अनुप्राणक, सजीवक, जीवनदायी, जान[F] फूँकनेवाला, जीवनदान देनेवाला।

**vivificate** –केट् v.t. = VIVIFY.

**vivification** –के'शॅन् n. अनुप्राणन, सजीवन, जीवन देना; जान[F] फूँकना, ज़िन्दादिल करना।

**vivifier** –विफ़ाइॲर् n. अनुप्राणक व्यक्ति, सजीवक पुरुष, जीवनदायी व्यक्ति, जान[F] फूँकनेवाला, जीवनदान करनेवाला।

**vivify** –इ v.t. अनुप्राणित करना, सजीव करना, जीवन देना, जान[F] डालना, प्राण फूँकना, ज़िन्दादिल बनाना, जिलाना; तीव्र करना।

**viviparism, viviparity, viviparousness** वाइवि'पॅरिज़्म्, –पै'रिटि, –निस् nn. जीवजत्व, (जीव०) **जरायुजता**[F], अपत्यप्रसवन, सजीव-सन्तान-जनन (अण्डे देकर नहीं)।

**viviparium** ⊙ –पेॲ'रिॲम् n. (जीव०) **जीवशाला**[F]।

**viviparous** –रॅस् a. (जन्तुवि०) (जीव०) **जरायुज**, जीवज, पिण्डज, सजीव-सन्तान-प्रसू (विलोम OVIPAROUS); (वन०) अपत्यप्रसू, आत्मवत्-प्रसविनी, अपनेसे ही बीज अंकुरित करनेवाला।

**vivipary** ⊙ –रि n. = VIVIPARITY.

**vivisect** वि'विसे'क्ट् v.t. (जानवर आदिको) जीवित रूपमें चीरना-फाड़ना, चीरफाड़[F] करना।

**vivisection** –क्'शॅन् n. (जीवित प्राणीका) अंगच्छेद, जीवितांगच्छेदन, चीर-फाड़[F]; (शिथिल अर्थमें) सुई[F], टीका।

**vivisectional**–नॅल् a. जीवितांगच्छेदीय, अंगच्छेदीय, चीरफाड़-सम्बन्धी।

**vivisectionist, vivisector** –निस्ट्, –विसॅक्टॅर् nn. जीवितांगच्छेदक, अंगच्छेदक, चीरफाड़[F] करनेवाला।

**vixen** विक्'सन् n. कुररी[F], शृगालिनी[F], सियारिन[F]; मादा लोमड़ी[F], लोखरी[F], लोखड़ी[F]; चण्डी[F], कंकालिनी[F], कर्कशा रमणी[F], कलहप्रिया नारी[F], लड़ाकी औरत[F]।

**vixenish, vixenly** –निश्, –लि aa. चण्डा, कंकालिनी, कर्कशा, कलहप्रिया, झगड़ालू, लड़ाकी।

**viz** विज़्' adv. **अर्थात्**, नाम्ना, नामशः, नामसे।

**Viz.** Videlicet, namely.

**vizard** ⊙ वि'ज़ॅर्ड् n. VISOR.

**vizcacha** विस्कै'चॅ n. दे० VISCACHA.

**vizi(e)r** विज़ीॲर्' n. मन्त्री, वज़ीर; grand ~ तुर्कीका प्रधान मन्त्री।

**vizi(e)rate, vizi(e)rship** –'रॅट्, –शिप् nn. मन्त्रित्व, वज़ीरी[F], वज़ारत[F]।

**vizi(e)rial** –रिॲल् a. मन्त्रीय, मन्त्री-सम्बन्धी, मन्त्रीका, वज़ीरका।

**vizor** वाइ'ज़ॅर् n. = VISOR.

**V.J.** Victor over Japan.

**Vlach** व्लैक् a. & n. व्लैक, रूमानी, लैटिनभाषी, दक्षिण-पूर्वी यूरोपीय।

कुम्हलाया हुआ; अवलुण्ठित, विलोड़ित, गुड़मुड़ाया हुआ।

**wallower** –लोॲर् n. अवलुण्ठक व्यक्ति, विलोड़क व्यक्ति, गुड़मुड़ी[F] खानेवाला।

**wallowing** –लोइंग् a. विलोड़क, आलोड़क, विलुण्ठी, विलोड़न-, लुढ़कनेका (~ *place*)।

**walnut** वॉल्'नट n. अक्षोट, **अखरोट;** अक्षोट-काष्ठ, अखरोटकी लकड़ी[F] (~-*tree*)।

**walrus** वॉल्'रॅस् n. जल-व्याघ्र, समुद्र-व्याघ्र, सिन्धु-घोटक, समुद्री घोड़ा, दरियाई घोड़ा, दरियाई गाय[F], **वालरस।**

**waltz** वॉल्स्' १. n. चक्रनर्तन, चक्रनृत्य, चक्रनृत्य संगीत, वाल्ज (जर्मनीका एक प्रकारका नृत्य); (जीववि०) चक्रगति[F]; २ v. i. वाल्ज नाचना; (प्रसन्नता[F] इत्यादिमें) नाचने लगना (*in*, *out*, *round* के साथ)।

**waltzer** –सॅर् n. चक्र-नर्तक, वाल्ज नाचनेवाला।

**waltzing** –सिंग् n. (जीववि०) चक्रगति[F]।

**wamble**[1] वॉम्'बॅल् n. वेपथु, कम्पन[F], काँपना, थर्राहट[F], ऐंठन[F]।

**wamble**[2] v.i. वेपथुमान होना, कम्पित होना, थर्राना, काँपना, ऐंठना; जी मतलाना, मचलाना।

**wambles** –ज़् n. (चि०) दुग्धरोग (कम्परोगसे पीड़ित जानवरोंका दूध पीनेसे मनुष्योंमें होनेवाला)।

**wampee** वॉम्पी' n. (चीनी) पीतवदर, अँगूरी बेर (का पेड़)।

**wampum** वॉम्'पॅम् n. (उत्तरी अमेरिकन भारतीयोंके) शुक्तिमाला[F]की गुरियाँ[F], सीपके मनकेकी माला[F]; ~-**belt** सीपकी माला[F]की पेटी[F]।

**wamus** वे'मॅस् n. ⊙ फतुही[F], जैकेट[F]।

**wan-** wanting का संक्षेप (~*ton*, ~*rest*)।

**wan** वॉन् a. विवर्ण, वर्णहीन, पाण्डु, पीला; निस्तेज, निष्प्रभ, तेजहीन, बेखून, मुर्दा; रुग्ण, क्षीण, कृश, कृशकाय, दुर्बल, बीमार-सा, दुबला; गुप्त, अज्ञात; तमोमय, अँधेरा; श्याम, कृष्णवर्ण, साँवला, काला।

**wanchancy, -cie** –चॉन्सि, -सि aa. हतभाग्य, अभागा; दुष्ट, दुरात्मा, शठ, बदमाश, शैतान।

**wand** वॉन्ड्' n. धरती[F]में गाड़ी हुई छड़ी[F]; (इति०) **अस्थि-दण्ड;** दण्ड, यष्टि[F], डण्डा, **सोंटा,** छड़ी[F]; जादूकी छड़ी[F], जादूगरका सोंटा, कमची[F]।

**wander** वॉन्'डॅर् v.i. & t. संचरण करना, विचरण करना, पर्यटन करना, भ्रमण करना, विचरना, भटकना, जमीन[F] नापना, घूमना, मारा-मारा फिरना, खानाबदोशी[F]-का जीवन बिताना; विभ्रान्त होना, पथ-विच्युत होना, पथभ्रष्ट होना, मार्गच्युत होना, गुमराह होना, बहकना, डोलना, भूलना (~*s in his talks*); (शा० यां ला०) घरसे अलग हो जाना; अनर्गल बोलना, अप्रासंगिक बात[F] करना, असम्बद्ध बात[F]करना, अण्ड-बण्ड बकना; विकारग्रस्त होना, प्रलापी होना, विमूढ़ होना, चेतनाविहीन होना; प्रस्थान करना, रुखसत होना; ~-**lust** (शिक्षा०) **भ्रमण लालसा**[F], भ्रमणलिप्सा, घूमनेका चस्का।

**wandered** –ड् a. विभ्रान्त, भटका हुआ; प्रलापी, घबड़ाया हुआ; असम्बद्ध, अण्ड-बण्ड।

**wanderer** –रॅर् n. पर्यटक, परिभ्रमक, विचरणशील व्यक्ति, रमता जोगी, आवारागर्द, जहाँगश्त, खानाबदोश।

**wandering**[1] –रिंग् n. संचरण, विचरण, भ्रमण, पर्यटन, घूमना; (प्रायः pl.) परिभ्रमिता[F], अस्थिरता[F]; घुमक्कड़पन, आवारागर्दी[F]।

**wandering**[2] a. **पर्यटक,** भ्रमी, भ्रमणशील, संचरण-शील, विचरणशील, पर्यटनशील, घुमन्तू, घुमक्कड़, रमता, विभ्रान्त, भटकता हुआ; ~ abscess (चि०) दूरमुखी विद्रधि;
~ continent, ~ gang, ~ kidney, ~ potter, ~ star, ~ tribes.

**wanderoo** वॉन्डॅरू' n. वानर, सिंहली बन्दर।

**wandy** वॉन्'डि a. दीर्घ एवं तान्य, लम्बा और लचीला।

**wane**[1] वेन्' n. क्षय, ह्रास, घटाव, उतार, कमी[F]; *is on the* ~ ह्रास हो रहा है, घट रहा है।

**wane**[2] v.i. क्षीण होना; (चन्द्रमाका) क्षय होना, ह्रास होना, घटना, कम होना, ढलना; महत्त्व खोना, प्रतिष्ठा[F] खोना, पत खोना; अवसन्न होना, अवसादित होना।

**waned** –ड् a. क्षीण, प्राप्तक्षय।

**wang** वैन्ग्' n. हनु[F], दाढ़[F]; हन्वस्थि[F], दाढ़[F]की हड्डी[F]।

**wangle**[1] वैन्'गॅल् n. (ग्रा०) धूर्त्तता[F], चालाकी[F], बदमाशी[F]।

**wangle**[2] v.t. (ग्रा०) चालाकी[F]से काम निकालना, झुठलाना; ठगना, ऐंठना, झाँसा देना।

**wangler** –लॅर् n. कृपा[F] प्राप्त करनेवाला, इच्छित परिणाम प्राप्त करनेवाला, उद्देश्य सिद्ध करनेवाला।

**wanhope** वान्'होप् n. नैराश्य, निराशा।

**waning**[1] वे'निंग् n. क्षयण, क्षय, ह्रास, घटाव, उतार, कमी[F]।

**waning**[2] a. **क्षीयमाण,** अपक्षीयमाण, ह्रासोन्मुख, क्षयी, घटता हुआ।

**wanion** वॉ'न्यॅन् n. (प्रा०) प्रतिशोध (*with a* ~)।

**wankle** वैङ्'कॅल् a. अस्थिर, परिवर्तनशील।

**wanness** वॉन्'निॅस् n. मलिनता[F], निष्प्रभता[F], विवर्णता[F], वर्णहीनता[F], तेज-क्षीणता[F], पीलापन, बदरंगी[F], जर्दी[F]; क्षीणता[F], कृशता[F], कृशकायता[F], दुर्बलता[F], दुबलापन।

**wannish** वॉ'निश् n. निष्प्रभ-सा, पीला-सा, बदरंग।

**want**[1] वॉ(वा)न्ट्' n. राहित्य, **अभाव,** अपूर्णता[F], न्यूनता[F], हीनता[F], अप्राप्ति[F], कमी[F] (*shows great* ~ *of thought, care, sense*); प्रयोजन; अपेक्षा[F], अभीक्षा[F], आकांक्षा[F], आवश्यकता[F], चाह[F], माँग[F] (*is in* ~ *of a servant*); निःस्वता[F], निर्धनता[F], दारिद्र्य, धनाभाव, अकिंचनता[F], दुर्गति[F], गरीबी[F] (*living in the direst* ~); आवश्यक कामना[F]; इच्छित वस्तु[F] (*a man of few* ~*s*)।

**want**[2] v.i. & t. अभाव होना, अपूर्ण होना, न्यून होना; हीन होना, कम होना, घटना; (आवश्यकताओं[F]में *to*) असमान होना; अनुपस्थित होना; अभाव-ग्रस्त

होना, विहीन होना; अपेक्षा[F] करना, आवश्यकता[F] होना (*it ~s careful handling*); याचना[F] करना, चाहना, माँगना, कामना[F] करना, इच्छा[F] करना (*don't ~ to go*)।

**wantage**-टिज् n. राहित्य, अभाव, अपूर्णता[F], न्यूनता[F], हीनता[F], कमी[F], खामी[F]।

**wanted**–टि ड् a. अभीप्सित, अभीष्ट, वांछित; अपेक्षित, आवश्यक; आवश्यकता[F] है; न्यून, कम।

**wanting**[1] –टिंग् a. अनुपस्थित, गैरहाजिर; अभावी; अभावग्रस्त; ऊन, न्यून, कम, थोड़ा; त्रुटिविशिष्ट, ओछा; बुद्धू।

**wanting**[2] prep. ऋण, हीन, अभावमें, के बिना, (*~ common honesty, nothing can be done*)।

**wantless** –ट्'लिस् a. अभावविहीन, तृप्त, परिपूर्ण, इच्छारहित, भरपूर।

**wanton**[1] वॉन्'टन् n. भोगी व्यक्ति, कामी, कामासक्त, विलासी, स्वैरी, वेश्यागामी पुरुष, रण्डीबाज; स्वैरिणी स्त्री[F], भ्रष्टा नारी[F], छिनाल[F], बदचलन औरत[F]; (क०) विनोदकारी शिशु, खिलाड़ी या शरारती लड़का।

**wanton**[2] v.i. केलि[F] करना, क्रीड़ा[F] करना, कौतुक करना, विहार करना; मनोविनोद करना, आवारा घूमना, तमाशबीनी[F] करना; छेड़ना, बदमस्ती[F] करना; (क०) कामुकतापूर्ण व्यवहार करना।

**wanton**[3] a. चंचल, चपल, विनोदकारी, क्रीड़ाप्रिय, क्रीड़ासक्त, खिलाड़ी (*~ child*); अनुत्तरदायी; सनकी, झक्की; मुक्त, स्वाधीन, स्वतन्त्र, अनियमित, अनियन्त्रित, बेरोक, बेलगाम (*~ growth*); प्रचुर, बहुल, खूब, काफी; कामी, कामुक, भोगी, लम्पट, विलासी, अलबेला, आवारा, आरामपसन्द, ऐयाश (*~ woman*); अनुर्वर, ऊसर, बंजर; अवश्य, अशासनीय, असभ्य, अशिष्ट, प्रचण्ड; उत्तेजित, उतावला; निरंकुश, स्वेच्छाचारी।

**wantonness** –निस् n. कामुकता[F], विलासिता[F], लम्पटता[F], ऐयाशी[F]; चंचलता[F], चपलता[F], ढिठाई[F], सनकीपन।

**wanty** वॉन्'टि n. चर्मपट्ट, चमड़ेकी पट्टी[F], बद्धी[F], चमड़ेका चौड़ा लम्बा फीता।

**wap** वॉप् v.t. = WHOP.

**wapens(c)haw** वॉ'पेन्शॉ n. (स्काट०) दे० WAPPENS(C)HAW.

**wapentake** वॉ'पॅन्टेक् n. (इंग्लैण्डमें) कमिश्नरी[F], शायरके एक प्रान्तका भाग।

**wapiti** वॉ'पिटि n. (उत्तरी अमेरिकी) लाल हरिण, बारहसिंगा।

**Wappens(c)haw** वॉ'पॅन्शॉ n. (स्काट०) भटगोष्ठी[F], योद्धा-सभा[F]; (नियतकालिक) सेना[F]का समागम, संग्रहकरण, निरीक्षण, टूर्नामेण्ट।

**wapper** वॉ'पॅर् v.t. स्पन्दित होना, कम्पित होना, काँपना, थरथराना, डोलना, हिलना; अपांगचालन करना, आँख[F] मारना, झपकाना, आँख[F] तिलमिलाना।

**War.**[1] Warwickshire.

**war**[2]* वॉर् n. संयुग, संगर, संग्राम, समर, रण, युद्ध*, विग्रह, जंग, लड़ाई[F]; (ला०) स्पर्द्धा[F], वैर, शत्रुता[F]; सैनिक आक्रमण; आक्रमणोंका अनुक्रम; (युद्धमें) प्रचलित सामान्य अन्तर्राष्ट्रीय विधानका स्थगितकरण; civil ~ गृह-युद्ध; cold ~ शीत युद्ध, प्रचारयुद्ध; art of ~ युद्धकला[F], कुटिलनीति[F]; ~ baby जारज सन्तान[F]; ~-cry युद्ध-ध्वनि[F], रणनाद, युद्धघोष, सिंहनाद; ~-dance युद्धनृत्य; ~-horse जंगी घोड़ा; W~ Office सैन्यविभाग; ~ of independence स्वातन्त्र्य-युद्ध; ~ of liberation मुक्तियुद्ध; ~ of nerves आतंकयुद्ध, धैर्ययुद्ध; ~ of the elements प्रकृतिकोप; ~-paint (ला०) शिष्टाचारयुक्त पोशाक[F], रसी लिबास; (बर्बर युद्धके पूर्व शरीरपरका) अंकित चित्र; ~-path (अमेरिकी आदिवासियोंकी) रण-यात्रा[F]; ~s & rumours of ~ शक्ति[F] या सेना[F]का प्रचार; ~ship ⊙ युद्धपोत, जंगी जहाज; ~-whoop (अमेरिकी देशियोंका) फौजी नारा; ~-worn युद्धाभिभूत, (लड़ाई[F]में) नष्ट-भ्रष्ट; *be, go, on the ~-path* युद्ध आरम्भ करना; लड़ाई[F] छेड़ना; *carry the ~ into the enemy's country* (ला०) प्रत्याक्रमण करना; *declare ~* युद्धकी घोषणा[F] करना, युद्ध छेड़ना; *go to the ~* (प्रा०) भर्ती[F] हो जाना; *has been in the ~s* (ला०) प्रहारसे क्षत-विक्षत हो गया है; *make* or *wage ~* महाभारत रचना, युद्ध आरम्भ करना, लड़ाई[F] छेड़ना; *roll back tide of ~* आक्रमण रोकना, शत्रुको पीछे ढकेलना; *~ is death's feast* युद्धमें मौत[F]का भोज है; *~ to the knife* मरने-मारनेकी लड़ाई[F], सख्त लड़ाई[F];

~-blasted, ~-blinded, ~ bond, ~ book, ~ borrowing, ~ cabinet, ~ cloud, ~ college, ~ council, ~ crime, ~ criminals, ~ damage, ~ department, ~ diary, ~ economy, ~ efforts, ~ equipments, ~ establishment, ~ fare, ~-god, ~-guilt, ~ industry, ~ instruction, ~ maintenance, ~-maker, ~ material, ~ museum, ~ plane, ~ powers, ~ priority, ~ propaganda material, ~-publicity, ~ risk, ~ risk insurance, ~-rocket, ~ room, ~ service, ~-song, ~ spirit, ~ stage, ~ supplies, ~time, ~-weariness, ~-weary, ~-work, ~-work committee, ~-worker, ~ zone.

**war**[3] v.t. & i. (*-rr-*) संगर करना, संग्राम करना, युद्ध करना, महाभारत रचना, जंग करना, लड़ना; (*down* के साथ) पराभूत करना, पराजित करना, हरा देना, मात करना।

**warble**[1] वॉर्'बल् n. (जीन[F]की रगड़[F]से उत्पन्न) घोड़ेकी पीठ[F]का गड्ढा; (डाँसके) कीटडिम्भ; (मक्खी-मच्छरके काटनेसे उत्पन्न) फुंसी[F]; ~fly (कृषि०) वार्बल मक्खी[F]।

**warble**[2] n. गीत, गायन, तराना; स्वरकम्पन, गिटकिरी^F^; कूक^F^, कूजन, चहक^F^; गीतमय ध्वनि^F^ (*spoke in a ~*)।

**warble**[3] v. i. & t. गीत गाना, गायन गाना, तराना अलापना, स्वरकम्पन करना, गिटकिरी^F^ भरना; कूकना, कूजना, चहचहाना, चहकना; (पद्यमें) वर्णन करना, कहना।

**warbler** –लॅर् n. सुकण्ठ पक्षी, कलनादी पक्षी, चहकनेवाला, कूजिनी चिड़ियाँ^F^ (पपीहा, बुलबुल इत्यादि)।

**warbling**[1] –लिंग् n. स्वरकम्पन, गिटकिरी^F^।

**warbling**[2] a. स्वरकम्पायमान, गिटकिरी^F^ भरनेवाला।

**ward**[1] वॉर्ड् n. रक्षा^F^, संरक्षक, चौकसी^F^, निगरानी^F^, खबरदारी^F^ (*keep watch and ~*); (प्रा०, तलवार^F^ चलानेका) परिहार, निवारण; अवरोध, नियन्त्रण, बन्धन (प्रा० *is under ~*), कैद^F^, हिरासत^F^; अभिरक्षा^F^, छत्रच्छाया^F^, जिम्मा; रक्षी, प्रहरी, चौकीदार; (संरक्षक या किसी अदालत^F^की देखभाल^F^में) रक्ष्य, (का०) **प्रतिपाल्य**, अभिरक्ष्य बालक या बालिका^F^; रक्षित, (का०) **संरक्षित**, रक्षित व्यक्ति; नगरभाग, नगरका प्रशासकीय विभाग, हलका; दुर्ग गढ़, किला; **वार्ड**; (जेल^F^ या हस्पतालमें) विभाग, भवनांग; (चि०) **कक्ष**, **रोगीकक्ष**, बन्दीकक्ष; ~-master कक्षपाल; ~room (युद्धपोतपर) हाकिमका कमरा;

~ administration, ~ attendant, ~ ayah, ~ boy, ~ equipment, ~ guard, ~-keeper, ~maid, ~man, ~ management, ~ member, ~-mote, ~ prescription book, ~-seed, ~'s estate, ~ sister, ~ stock book, ~ teaching, ~ walk, ~ woman.

**ward**[2] v.t. रक्षा^F^ करना, सुरक्षित रखना, निगरानी^F^ करना; निवारण करना; पहरा देना, चौकसी^F^ रखना, चौकीदारी^F^ करना; ~ *off* हटाना, परे करना, वार बचा लेना, टालना, काट देना, रोकना।

**warden**[1] वॉर्'डॅन् n. एक प्रकारकी नासपाती^F^।

**warden**[2] n. अभिरक्षक, (का०) **संरक्षक**, रक्षिभट, रक्षापुरुष, प्रतिपालक, **पाल**, रखवाला, निगहबान, दारोगा; **T.**; प्रहरी, पहरेदार, चौकीदार, सन्तरी; जानपद सेवक-संघका सदस्य; सभापति; छात्राभिरक्षक; क्षेत्राभिरक्षक।

**wardenship** –शिप् n. प्रतिपालकका काम; रक्षा^F^, रक्षकत्व, अभिरक्षिता^F^, निगहबानी^F^; दारोगाई^F^।

**warder** वॉर्'डॅर् n. कारागारिक, कारागारक, कारागाराध्यक्ष, कक्षपाल, जेलर, (का०) **वार्डर**; रक्षक, दौवारिक, सन्तरी, प्रहरी, पहरेदार (*~ guard*); (इति०; सम्राट् या सेनापतिका) अधिकारसूचक दण्ड।

**wardress** –ड्रिस् n. कारागारिका^F^, कारागाराध्यक्षा^F^।

**wardrobe** वॉर्'ड्रोब् n. वस्त्रमंजूषा, वस्त्रकोष्ठ, वस्त्राधार, वस्त्रागार, कपड़े रखनेकी आलमारी^F^; वस्त्र-भण्डार; वस्त्र-समूह, लिबास, कपड़े (*~ dealer, trunk*)।

**ward(s)** प्रवृत्त होना, उन्मुख होना; होना, हो जाना; ठीक होना; (आधु० अंग्रेजी^F^में) अनेक विशेषणों एवं क्रियाविशेषणोंको व्यक्त करनेवाला (*back~, for~, home~*)।

**wardship** वॉर्ड्'शिप् n. संरक्षण, संरक्षकता^F^ (*under ~*); अधीनता^F^; रक्षापद; निगरानी^F^; संरक्षकका ध्यान, संरक्षककी चिन्ता^F^।

**ware**[1] वेॲर् n. भाण्ड, भाजन, पात्र, बर्तन; द्रव्य, पदार्थ, वस्तु^F^; (बहुव०) पण्य, पण्यद्रव्य, बिक्री^F^का माल, सौदा, सामान (*hard~, tin~*); मिट्टी^F^के बर्तन, मिट्टी^F^के बर्तनोंकी किस्में^F^; (आविष्कर्ताके नामसे) माल तैयार होनेका स्थान।

**ware**[2] वॉर्',वेॲर्' v.t. (बोल०, प्रायः आज्ञा०) बचते रहो, टलते रहो, इससे बचो, दूर रहो (*~ hounds, wire*); (शिकार इत्यादिमें) सावधान रहो, होशियार रहो।

**ware**[3] वेॲर्' a. (का०) ज्ञात, विदित, जाना-पहचाना; सावधान, सचेत।

**wareful** –फ़ुल a. सजग, सावधान, होशियार; स्थिर, धीर, संयमी, विवेकशील।

**warefulness** –निस् n. सजगता^F^, सावधानी^F^, होशियारी^F^; स्थिरता^F^, धीरता^F^, संयम, विवेकशीलता^F^।

**warehouse** वेॲर्'हॉउस् (n.) –उज् (v.b.) १. n. आगार, संग्रहागार, विक्रयागार, भण्डार, **भाण्डागार**, कोष्ठागार, पण्यागार, (वाणि०) **मालगोदाम**, मालखाना, आढ़त^F^, कोठी^F^, **गोदाम**; **बंकसाल**; २. v. t. भण्डारमें रखना, गोदाममें रखना; ~man भाण्डागारिक, भण्डाराध्यक्ष, भण्डारी, गोदामका स्वामी;

~ act, ~ book, ~branch, ~ inspector, ~ keeper, ~ keeper's certificate, ~man's bond, ~man's lien, ~ receipt, ~register, ~ rent, ~ staff, ~ statement, ~ station, ~ sub-inspector, ~ warrant.

**warehouser**–ज़ॅर n. (वाणि०) **मालगोदाम मालिक**।

**warehousing** –ज़िंग् n. संग्रहागार-, भण्डार भरना, गोदाममें रखना;

~ charges, ~ corporation, ~ facilities, ~ legislation, ~ port.

**warfare** वॉर्'फ़ेॲर् n. युद्धकर्म, विग्रहकर्म, संगर, संयुग, संग्राम, **युद्ध**, लड़ाई^F^, झगड़ा (*after long ~*)।

**warfarer** –रर् n. युद्धकर्मी, विग्रहकर्मी, संगरक व्यक्ति, योद्धा, लड़ाई^F^ करनेवाला।

**warfaring** –रिंग् n. योधन, विग्रहण, संगरण; युद्ध, संग्राम, लड़ाई^F^।

**wariness** वेॲ'रिनिस् n. विचक्षणता^F^, चतुरता^F^, सजगता^F^, सतर्कता^F^, सावधानी^F^, चौकसी^F^, होशियारी^F^, खबरदारी^F^।

**warlike** वॉर्'लाइक् a. रणप्रिय, रणोत्सुक, युद्धप्रिय, रणकुशल; रणवीर, लड़ाका, झगड़ालू; सामरिक, सांग्रामिक, युद्ध-सम्बन्धी (*~ preparations*); युद्धवाला।

**warlock** वॉर्'लॉक् n. (प्रा०) मायाकार, जादूगर।

**warm**[1] वॉर्म्" a. & n. उष्णिल, उष्ण, कोष्ण, (रसा०) कवोष्ण, अल्पोष्ण, मन्दोष्ण, तप्त, **गरम***, **गुनगुना**; गर्म रखनेवाला; व्यग्र, प्रचण्ड; उत्साही, सोत्साह; सरगरम, जोशीला; जीवित, सजीव, सतेज, तेजोमय; आशावादी; उग्र, क्रुद्ध, रुष्ट; प्रेममय, प्रीतिपूर्ण, स्नेहपूर्ण (*has a ~ heart*); समवेदनामय, संवेदनशील, ग्रहणशील, सहजप्रभावित; ओजपूर्ण; (रंग) गाढ़ा, भड़कीला, चटकदार; तुमुल, घोरतर (*the dispute grew ~*); (शिकारकी बू[F]) गरमागरम, तेज और ताजा; (छिपे हुए व्यक्तिके) अति निकट, बिल्कुल करीब; (व्यक्ति) सम्पन्न, सुखी, खुशहाल; (कर्मचारी इत्यादि) बहुपरिचित; ~ blood उष्ण रक्त, गरम खून; अति अनुरक्त, अति आसक्त, क्रोधी; ओजपूर्ण, जोशीला; ~-blooded (जीव०) **समतापी**; स्थिरतापी; उष्णास्र, उष्णरुधिर, गरम खूनवाला; ~ description कामोत्तेजक वर्णन; ~-hearted संवेदनशील, स्नेहपूर्ण, अनुरागी, स्नेहशील; भावपूर्ण; सोत्साह, उत्साही, जिन्दादिल; ~-heartedness प्रेम, अनुराग, स्नेहातिशय, हमदर्दी[F]; उत्साह;

~-backed, ~-breathed, ~-clad, ~ climate, ~-coloured, ~-contested, ~ countries, ~ friend, ~ front, ~-heartedly, ~ moist weather, ~ rain, ~ reception, ~ sector, ~-tempered, ~ thanks, ~-tinted, ~ water, ~ wave, ~ weather, ~ weather crops, ~ welcome, ~ wind, ~-wrapped.

**warm**[2] n. ओषण, ऊष्णीकरण, उष्ण करनेकी क्रिया[F] (*must give it another ~ first*); ताप; तपन, गरमी[F]।

**warm**[3] v.t. & i. उष्ण करना, उत्तप्त करना, तत्ता करना, तपाना, सेंकना, गरम करना (*fire ~s room*); उत्साहित करना या होना, प्रचोदित करना या होना, प्रणोदित करना या होना, प्रेरित करना या होना, भड़काना, भड़कना; उकसाना, उभारना या उभड़ना; उष्ण होना, उत्तप्त होना, गरम होना (*room is ~ing up*); तापना, धूप[F] खाना; सतेज होना, तेजोमय होना; समवेदनशील होना, सहानुभूतिमय होना।

**warmer** –'मॅर्_ n. गरम करनेका यन्त्र या वर्तन।

**warming** –मिंग्_ n. (प्रा०) ओषण, ऊष्णीकरण, गरम करना; (ग्रा०) कुन्दी[F], पिटाई[F], मरम्मत[F]; ~-pan (बिछौनेको गरम रखनेकी) अँगीठी[F]; (ला०; किसी पदपर) स्थायी कार्यकर्ता; ~ *up* (शिक्षा०) **गरमाना**।

**warmness** वॉर्म्_'निस्_ n. उष्णिलता[F], उष्णता[F], ओष्णता[F], कोष्णता[F], कवोष्णता[F], मन्दोष्णता[F], तपन[F], गरमी[F]; व्यग्रता[F], प्रचण्डता[F]; उत्साहिता[F], सोत्साहता[F], सरगरमी[F], शौक; जीवितता[F], सजीवता[F]; सतेजता[F]; तेजमयता[F]; आशावादिता[F]; क्रुद्धता[F], रुष्टता[F]; ओजपूर्णता[F], जोशीलापन।

**warmonger** वॉर 'मन्गॅर्_ n. युद्धलिप्सु, युद्धोत्तेजक।

**warmth** वॉर्म्थ्' n. ओष्णता[F], उष्णता[F] (*~ spot*), मन्द ताप, उत्ताप, गरमी[F]; संवेदनशीलता[F], सहृदयता[F], उत्साह, आवेश, जोश, सरगर्मी[F], तपाक; चण्डता[F], तीक्ष्णता[F]; स्नेह; उत्तेजना[F]।

**warn** वॉर्न्" v.t. प्रबुद्ध करना, प्रबोधन करना, सतर्क करना, सचेत करना, पूर्वसूचित करना, सूचना[F] देना; आदेश देना, आज्ञा[F] देना, निर्देश करना; सावधान करना; चेतना[F] देना, (का०) **चेतावनी[F] देना**, होशियार करना, आगाह करना, खबरदार करना, जता देना; मना करना, रोकना।

**warned** –ड्' a. अपसूचित, प्रबोधित, चेतावनी[F] पाया हुआ।

**warner** –'नॅर n. अपसूचक, प्रबोधयिता[F], सतर्क करनेवाला, सचेत करनेवाला, पूर्वसूचना[F] देनेवाला; आदेष्टा, आज्ञापक, निर्देष्टा, हुक्म देनेवाला; सावधान करनेवाला, चेतावनी[F] देनेवाला, होशियार करनेवाला; ~ signal (रेल०) सूचन-संकेत, **चेतावनी सिगनल**।

**warning** –निंग् n. असूचन, प्रबोधन, परिबोधन, पूर्वसंवाद, सतर्ककरण, सावधान-वाणी[F], **चेतावनी[F]**, खतरेकी इत्तला[F], खबर[F], आगाही[F] (*palpitation is a ~ of heart trouble*); *give ~* (नौकरी[F] इत्यादिसे) चेतावनी[F] देना; *take ~* सावधान होना, सतर्क होना, चौकन्ना होना, होशियार होना; चेतावनी[F]से लाभ उठाना;

~ bell, ~ coloration, ~ minicry, ~ order, ~ pipe, ~ radar, ~ sign, ~ signal.

**warp**[1] वॉर्प्_' n. तान[F], तानक, ताना, (*~ thread*); जहाज खींचनेकी रस्सी[F]; (नौवि०) **गून[F]**; (प्रा० भू०) **समावलन**, विकुंचन, ऐंठन[F], मरोड़[F]; (ला०) मानसिक पक्षपात; (नदी[F]के जलसे जमी हुई) मिट्टी[F]की तह[F]।

**warp**[2] v.i. & t. वक्र करना, विकुंचित करना, विकुंचन करना, (यन्त्र०) **ऐंठना**, ऐंठ देना, मोड़ना, मुड़ना, बल खाना, लचाना, मरोड़ना, टेढ़ा करना या होना (*sun had ~ed the boards, seasoned timber does not ~*); विपथगामी करना, कुमार्गगामी बनाना, विमार्गी करना, पथभ्रष्ट करना या होना, गुमराह होना, बिगाड़ना; (नौवि०) रस्सी[F]से जहाज खींचना; तानना, ताना बनाना; उर्वरा करना, उपजाऊ बनाना या होना।

**warped** –ट्_ a. विकुंचित, वक्र, टेढ़ा किया हुआ, ऐंठा हुआ, मरोड़ा हुआ (*~ wood*)।

**warper** –'पॅर्_ n. वक्रणीकार, तानक व्यक्ति, विकुंचक व्यक्ति, ताना बनानेवाला; वक्रणी-यन्त्र, तानक यन्त्र, ताना बनानेका औजार।

**warping** –पिंग्_ n. (चि०)सांसर्गिक गर्भस्राव; विकुंचन, (प्रा० भू०) **समावलन**, संकुचन, सिकुड़न[F], (यन्त्र०) **ऐंठना**, टेढ़ा पड़ना; तानन, ताना बनाना; (नौवि०) **गून[F]से खींचना**।

**warrant**[1] वॉ'रॅन्ट्_ n. सम्मोदन, प्रमाण, अधिकार (*have no ~ for what you do*); (का०) **अधिपत्र**, अधिकार-पत्र (*~ case, form*); आदेश-पत्र, समादेश-पत्र; आज्ञापत्र, अनुज्ञा-पत्र, फरमान, हुक्मनामा; प्रमाण-पत्र, सनद[F]; प्रमाणक; प्रलेख, दस्तावेज; आधर्ष पत्र

**वारण्ट** ( *~officer*), (*a ~ is out against him*); प्रतिभू[F]; प्रत्याभूति[F]; जमानत[F]; समाश्वासन।

**warrant²** v.t. प्रतिज्ञा[F] करना, उत्तरदायित्व लेना, जिम्मा लेना; औचित्य प्रतिपादित करना; निश्चय करना; विश्वास दिलाना, (का०) **समाश्वासन देना**, निश्चय दिलाना; निर्विघ्न करना, विघ्नरहित बनाना; प्रमाणित करना, सप्रमाण कहना, समर्थन करना, थामना, सम्हालना (*nothing can ~ this insolence*)।

**warrantable** —टॅबॅल् a. न्याय्य, न्यायसंगत, समर्थयितव्य, समर्थनीय, प्रमाण्य, प्रमाण-योग्य; वैध, कानूनी; उचित, उपयुक्त, वाजिब, जायज; आखेटनीय, शिकारके लायक ( *~stag*); रक्षितव्य।

**warrantableness** —निस्_ n. न्याय्यता[F], न्यायसंगतता[F], समर्थयितव्यता[F], समर्थनीयता[F], प्रामाण्य, प्रमाण-योग्यता[F]; वैधता[F], कानूनीपन; औचित्य, उपयुक्तता[F], आखेटनीयता[F], शिकारके लायक होना; रक्षितव्यता[F]।

**warranted** ⊙ —टिंड् a. समाश्वस्त, समर्थित, सप्रमाण, प्रमाणित; वैध, कानूनी; उचित, उपयुक्त।

**warrantee** —टी' n. (का०) **समाश्वस्त**, समाश्वस्ती, अध्याभूतिधारी, अधिकार पानेवाला व्यक्ति।

**warranting** —टिंग_ a. समर्थक, प्रमाणक; वैधकर, कानूनी बनानेवाला।

**warrantor¹** टॅर_ n. (का०) **समाश्वासक**, समर्थक; अधिकारदाता; प्रमाणक, प्रमाणित करनेवाला व्यक्ति, अध्याभू, जामिन, जिम्मेदार।

**warranty** —टि n. अध्याभूति[F], अधिकार, साक्ष्य, प्रामाण्य, प्रमाण, नजीर; **समाश्वासन**, अनुमोदन, समर्थन; प्रमाण-पत्र; निर्भर-पत्र, सामर्थ्य-पत्र, जमानत[F] (*~period*); T.।

**warren** वॉ'रिन् n. शशक-पालन-भूमि[F], शशक-निलय, खरहोंके रहनेका बाड़ा; (ला०) गन्दी जगह[F]।

**warrener** —नॅर_ n. पशु-भूमि-रक्षक, पशुपालन-स्थान-रक्षक, जानवरोंके बाड़ेका रखवाला।

**warring** वॉ'रिंग_ a. विरोधी, असंगत(*~principles*)।

**warrior** वॉ'रिॲर_ n. शूर, योद्धा, वीर, रण-कुशल सैनिक, बहादुर सिपाही; (गुण०, राष्ट्र इत्यादि) युद्धप्रिय, सामरिक, जंगी; the unknown W~ *or* Soldier (१९१४-१८ के युद्धमें) अज्ञात सैनिक, गुमनाम सिपाही।

**wart** वॉर्ट' n. चर्मकील[F], कच्छपी[F], अधिमांस, (कृषि०) **मस्सा**, मसा, गुमड़ी[F]; (वन०) किण[F], कील[F], (वन०) **कीलक**; द्रुकील[F], तनेका मसा; ~-hog (अफ्रीकाका) मसेदार सुअर; *paint* one *with his ~s* किसी व्यक्तिका वास्तविक (दोषसहित) चित्र उतारना।

**warted** —'टिड् a. चर्मकीलित, कच्छपीयित, अधिमांसमय, मस्सेदार, मसेदार; (वन०) कीलित, द्रुकीलमय, तनेके मस्सेवाला, गुमड़ीदार।

**wartless** —र्ट्'लिस् a. अचर्मकील, कच्छपीहीन, अधिमांसविहीन, बिना मस्सेका; कीलहीन, द्रुकीलविहीन।

**wartwort** ⊙ वॉर्ट'वॅर्ट्_ n. सूर्यदुग्धी।

**warty** वॉर्_टि a. कीलयुक्त, मस्सेदार; गाँठदार मस्सोंसे पूर्ण।

**wary** वेॲ'रि a. विचक्षण, चतुर, सजग, अप्रमत्त, सतर्क, सावधान, चौकस, होशियार।

**was** वॉज़्', वॅज़्' aux. v. था।

**wasat** वसेट् n. (ज्यो०) **वसत, चतुर्थ मिथुन**।

**wase** वेज़्' n. कुण्डली[F], गेंडुरी[F], गण्डुली[F]।

**wash-** (प्रायः *washing* (n.) के स्थानपर प्रयुक्त) WASH (n.) का संयोगरूप (*~-ball, ~-board, ~-boiler, ~-day, ~-dirt, ~-pot*)।

**Wash.** Washington.

**wash¹*** वॉश् n. क्षालन, प्रक्षालन, (रसा०) **धावन**, धोना*, धोवट[F], धुलाई[F] (*give it a good ~*); (पुरा०) **घोल**; T.; नहान, नहलाई[F]; लादी[F], धुलनेवाले कपड़े; जलान्दोलन, पानीकी हलचल[F]; दरियावरारकी मिट्टी[F], दलदल, पाँका; (सुअरोंको प्रदत्त) रसोईघरका पानी; जलवत् वस्तु[F] (*this juice, soup, is a mere ~*); (नौवि०) **पोत तरंग**[F], (ला०) बकवाद[F], गपशप[F]; (घाव आदि धोनेका) धावन, अवसेक, द्रव-ओषधि[F], लोशन; (स्वर्ण इत्यादिका) आलेप, पानी, मुलम्मा; जलरंग, रोगन, वाटर-कलर; पुचारा; the ~ धुलाई[F]; ~ basin **धावन पात्र, धावन-कुण्डी**[F]; **चिलमची**; ~ board (यन्त्र०) **किनारी**[F], ~ down **बहाव (पनखुड्डी**[F]); ~-bowl ⊙ मुँह धोनेकी मेजपरका बर्तन; ~-hand-stand मुँह धोनेकी मेज[F]; ~-house धोबीखाना, धुलाईखाना, लाण्ड्री[F]; ~ in **उठाव**; ~-leather साफ करनेका चमड़ा, साबरका चमड़ा; ~-out **झुकाव; धुलाई**[F]; बाढ़[F]; (बाढ़[F]से हुई) क्षति[F], हानि[F]; (ग्रा०) लक्ष्यमें असफलता[F], टायँ-टायँ फिस्स[F], (ग्रा०) पूर्णतया असफल व्यक्ति; ~ plate (नौवि०) **परदा**; ~ port (नौवि०) **अड्वाल छिद्र**; ~-pot धोनेका बर्तन, कलई[F]का बर्तन; (प्रा०) पिघले हुए राँगेका बर्तन; ~ room ⊙ प्रयोग-शाला[F]; ~-tub कपड़ा धोनेका बर्तन; ~-water **भुक्त-शेष विलयन; प्रक्षालन जल, अपयुक्त जल, धावन** जल, नहाने-धोनेका साफ पानी; ~ woman ⊙ धोबिन[F]; ~ basket, ~ boring, ~ bottle, ~ bowl, ~ cloth, ~ day, ~ down closet, ~ land, ~ leather bag, ~ mill, ~ out closet, ~ out plug, ~ rag, ~ room, ~ shed, ~ solution, ~ stand, ~ strake, ~ tray, ~ work.

**wash²** v.t. & i. क्षालित करना, प्रक्षालित करना, धोना, नहाना, नहलाना, धोकर साफ करना, पखारना, खँगालना; (*out* के साथ) मिटा डालना; छीलना, काटना, दूर करना; कपड़े धोना, धुलाई[F]का काम करना; (बिना रंग नष्ट हुए) साफ हो जाना; क्लिन्न करना, संक्लिन्न करना, भिगोना, भींगना, नम करना या होना, (*~ed with dew*); (नदी[F] इत्यादिका) तट-स्पर्श करना; (गतिशील द्रवका) निर्दिष्ट दिशा[F]में ले जाना; निर्वस्त्र करना, वस्त्ररहित करना, नंगा करना; उलीचना, निकालना, गन्दगी[F] बहा ले जाना; फैलकर बहना; ऊपर

बहाना (कच्ची धातु^F को) पानीसे धोकर निथारना; (सोने इत्यादिका) पानी फेरना, मुलम्मा करना; (दीवार^F इत्यादि पर) पुताई करना; हलका रंग पोतना, कलई^F करना; ~ *off* बहा ले जाना; ~ one's *hands* (ला०) दायित्व लेनेसे इन्कार; ~ *out* भीतरसे धोना; धोकर बहा देना; ~ *up* मुँह हाथ धोना, (वर्तन) धो डालना।

**washable** –'शॉवॅल् a. क्षाल्य, क्षालनीय, प्रक्षाल्य, प्रक्षालनीय, धाव्य, धावनीय, धोने योग्य, (यन्त्र०) **धुलाई सह**, धुलाई^F के लायक; पानी चढ़ाने योग्य, मुलम्मा देने लायक।

**washed** –इ्' a. प्रक्षालित, मार्जित, धौत, धोया हुआ, धुला हुआ; ~-out शक्तिहीन, दुर्बल, थका-माँदा।

**washer**[1] –'शॅर n. धावित्र, निपीड़क, धावक; प्रक्षालन-यन्त्र, धोनेकी मशीन; वलयक, (कृषि०, यन्त्र०) **छल्ला, वाशर**; (~ *man* भी) धावक, बरेठा, धोबी; ~ woman धावकी^F, धोबिन^F, बरेठिन^F।

**washer**[2] v.t. वाशर लगाना।

**washiness** वॉ'शिनिॅस् n. जलवत्ता^F, सीलन^F, नमी^F; दुर्बलता^F, निर्बलता^F, पतलापन, बोदापन।

**washing** –शिंग् n. क्षालन, प्रक्षालन, मार्जन, (कृषि०, रसा०) **धावन, धोना**, धुलाई^F, धोव; धौत वस्त्र, धुले हुए कपड़े; लादी^F, धुलाई^F के कपड़े; (pl.) (रसा०) **धोना**; ~ stand मुँह-हाथ धोनेकी मेज^F;

~ basin, ~ bottle, ~ flask, ~ place, ~ process, ~ soda.

**washy** –शि a. जलवत्, पानी-सा, पनीला, सीला, नम, गीला, तर; अपुष्ट, निर्बल, दुर्बल, कमजोर, पतला; (रंग) अत्यधिक हल्का, फीका; फिसफिसा, बोदा।

**wasp** वॉस्प् n. बरट^F, बरटा^F, बिर्नी^F, (कीट वि०) **बर्रे^F**, भिड़^F, हड्डा^F, **ततैया^F**; ~-waisted पतली कमरवाली।

**waspish**–'पिश् a. बरटाशील, भिड़-सा; कर्कश स्वभावका, झल्ला, चिड़चिड़ा, तुनुकमिजाज, बदमिजाज।

**waspishness** –निॅस् n. कर्कश स्वभाव, चिड़चिड़ापन, तुनुकमिजाजी^F।

**wassail**[1] वॉ(वै)'सल् n. मद्यपानोत्सव, सुरापानोत्सव; मद्यपानोत्सवमें पी जानेवाली मदिरा^F; (~-*bowl*)।

**wassail**[2] v.i. मद्यपानोत्सव करना, सुरापानोत्सव मनाना, खूब पीना-पिलाना, रँगरेलियाँ^F करना।

**wassailer** –लॅर् n. मद्यपायी, सुरापायी, शराबी, मतवाला; मद्यपानोत्सवभागी, सुरापानोत्सवमें भाग लेनेवाला; मद्यकेली व्यक्ति, शराब^F पीकर ऊधम मचानेवाला।

**wast** वॉस्ट्', वॅस्ट् WAS का द्वितीय पुरुष।

**wastable** वेस्'टॅबॅल् a. ध्वस्य, नाश्य, परिहार्य, फेंकने लायक; निरर्थक, निरुपयोगी, निकम्मा, रद्दी।

**wastage** –टिज् n. क्षेप्यक, क्षेप्य-मात्रा^F; नाश, हानि^F, **क्षति^F**, (~ *rate*), **अतिक्षय, क्षय**, अपचय, अपव्यय, (अर्थ०) **छीजन** (~ *allowance*); **बरबादी^F**, व्यर्थ व्यय, फिजूलमें खर्च किया हुआ धन।

**waste-** WASTE (n., v. & a.) का संयोग-रूप (~*basket*, ~-*book*, ~-*pipe*)।

**waste**[1] वेस्ट्' n. मरुभूमि^F; मरुप्रदेश, मरुस्थल, मरुथल, रेगिस्तान; ऊसर भूमि^F, बंजर भूमि^F; निर्जन स्थान, वीरान प्रदेश, उजाड़खण्ड; **अपव्यय; नाश**, ह्रास, अवसाद, ध्वंस, हानि^F, **क्षय**, क्षति^F, बरबादी^F, तबाही^F, खराबी^F (*wilful ~ makes woeful want*); छन्त^F, छीलन^F, कतरन^F, कूड़ाकरकट, चिथड़ा, चिरकुट; (समय, धन इत्यादिका) अपचय, अपव्यय, फजूलखर्ची^F, (क़ानून) पट्टेदार द्वारा सम्पत्ति^F को पहुँचायी गयी क्षति^F; ~ basket ⊙, ~-paper basket रद्दी कागजकी टोकरी^F।

**waste**[2] v.t. & i. (क़ानून) असावधानी^F से सम्पत्ति^F नष्ट करना; अति व्यय करना, उड़ा देना, फजूलखर्ची^F कर देना; क्षीण होना, दुर्बल होना, घुलना, घुलाना; (प्रा०, समयका) बीतना, गुजरना; क्षय करना, घटाना, घटना, ध्वंस करना, नष्ट होना, बिगाड़ना, बिगड़ना, बरबाद करना या होना, उजाड़ना, उजड़ना, खराब करना या होना, लुटना, गँवाना, खोना (~ *money, time*); ~ *breath* or *words* व्यर्थकी बातचीत^F करना; ~ *not want not* न अपव्यय करो न अभावग्रस्त हो।

**waste**[3]* a. ऊसर, बंजर*, परती; निर्जन, निर्मनुष्य, जनहीन, वीरान, उजाड़; (ला०) उदासीन; निःसार, क्षेप्य, (कृषि०) **व्यर्थ**, उच्छिष्ट, अवशिष्ट, (रसा०) **अपशिष्ट**, निरर्थक, निरुपयोगी, (कृषि०) **बेकार**, निकम्मा, रद्दी; नष्ट, ध्वस्त, बरबाद*; शून्य, खाली (*the ~ periods of history*); ~ land खिल भूमि^F, वन्ध्या भूमि^F, ऊसर भूमि^F, बंजर भूमि^F, ~ paper क्षेप्य पत्र, रद्दी कागज; ~ products (चि०) **उत्सर्जित पदार्थ, उच्छिष्ट पदार्थ, उत्सृष्ट पदार्थ**, (वन०) **वर्ज्य पदार्थ, वर्ज्य निर्यात**; अपरद्दी; क्षेप्य उत्पाद, रद्दी माल, व्यर्थ पैदावार; ~ water **धोवन जल**; ~ weir (परि०) **पक्की ढाल^F**; *lay* ~ वीरान करना, उजाड़ना; *lie* ~ वीरान होना, उजड़ना;

~ area, ~-basket, ~-bin, ~board, ~-book, ~ card, ~ closet, ~coloured mixing, ~ consumption, ~ cotton, ~ ~-cotton yarn, ~ energy, ~ land, ~ land rules, ~ matter, ~ pipe, ~ product, ~ service, ~ silk, ~ steam, ~ supply, ~ varnishes, ~ way, ~ wood, ~ yarn.

**wasted** –'टिड् a. परिक्षीण, क्षीण, अपचित, व्ययित; नष्ट।

**wasteful** –ट्'फ़ुल् a. अपव्ययपूर्ण, व्ययी, व्ययशील, खर्चीला, लुटाऊ, उड़ाऊ; क्षयी, क्षयपूर्ण, क्षयकारी, ध्वंसकर, अनिष्टकर, अपचयपूर्ण, क्षतिजनक, हानिकर (~ *use*)।

**wastefulness** –निॅस् n. व्ययिता^F, अपचय, (दर्श०) **अपव्यय**, अनुचित व्यय, फजूलखर्ची^F, ध्वंसकरता^F, अनिष्टकरता^F, अपचयपूर्णता^F, क्षतिजनकता^F।

**wasteless** –'लिस् a. अविनाशी, अक्षय्य, जो खराब न हो।

**wasteness** –'नॅस् n. ऊसरता^F, बंजरपन, परतीपन; निर्जनता^F, निर्मनुष्यता^F, वीरानापन, उजाड़पन; उदासीनता^F, निरर्थकता^F, निरुपयोगिता^F, निकम्मापन, रद्दीपन, नष्टता^F, ध्वस्तता^F।

**waster** –'टॅर्‌ n. क्षेपक; उड़ाऊ, लुटाऊ; अकर्मण्य पुरुष, व्यर्थ पुरुष, निखट्टू आदमी, बेकार आदमी; (चि०) यक्ष्माग्रस्त प्राणी।

**wasting** –टिंग्‌ १. n. ह्रास, क्षय; क्षीयमाणता<sup>F</sup>; २. a. क्षतिकारी, क्षयी, नाश करनेवाला, निकम्मा करनेवाला; अपव्ययी, (वाणि०) क्षीयमाण, (~ *assets*) क्षयमान, दुबला होनेवाला।

**wastrel** वेस्'ट्रॅल्‌ n. (निर्माणकालमें) विनष्ट वस्तु<sup>F</sup>, क्षेप्य पदार्थ, कूड़ाकरकट; परित्यक्त बालक, आवारा बच्चा; अकर्मण्य व्यक्ति, निकम्मा या निखट्टू आदमी।

**watch¹*** वॉच्‌ n. (अब क्र०) रात्रि-जागरण; सतर्कता<sup>F</sup>, सजगता<sup>F</sup>, जागरण, जागरूकता<sup>F</sup>, सावधानी<sup>F</sup>, खबरदारी<sup>F</sup>, चौकसी<sup>F</sup>; प्रहरी, रक्षी, पहरुआ, पहरेदार, चौकीदार; रक्षा<sup>F</sup>, रक्षण, परिरक्षण, निगरानी<sup>F</sup>, पहरा*, चौकी<sup>F</sup>; (इति०) रात्रि-चर; रात्रि-प्रहरी, रात<sup>F</sup>का चौकीदार; याम, प्रहर, **पहर**; जहाजपर पारी<sup>F</sup>-पारी<sup>F</sup>से काम करनेवाले गिरोह; घटी<sup>F</sup>, घटिका<sup>F</sup>, (छोटी) **घड़ी<sup>F</sup>***, (~*-oil*); ~ and ward रक्षा-प्रेक्षा<sup>F</sup>, पहरा-निगरानी<sup>F</sup>, पहरा चौकी<sup>F</sup>; n. **रक्षा-प्रहरी**; ~-chain (घड़ी<sup>F</sup>की) चेन<sup>F</sup>, जंजीर<sup>F</sup>; ~dog रक्षी कुक्कुर, गृहरक्षक कुत्ता, रखवाला कुत्ता; ~-fire (रात<sup>F</sup>में जलायी हुई) पहरुवेकी आग<sup>F</sup>; ~-guard प्रहरी रक्षक, (घड़ी<sup>F</sup>की) चेन<sup>F</sup>, जंजीर<sup>F</sup>; ~-key घड़ी<sup>F</sup>की चाबी<sup>F</sup>; ~man रक्षी, रक्षक, प्रतिहारी, प्रहरक, **प्रहरी, पहरेदार**, रखवाला, चौकीदार; ~-night प्रार्थना<sup>F</sup>की रात<sup>F</sup>, वर्षकी अन्तिम रात<sup>F</sup>; ~-pocket घड़ी-जेब; जेबी घड़ी<sup>F</sup> रखनेका खीसा; ~-tower (रेल०) **गुमटी<sup>F</sup>**; पहरेकी मीनार<sup>F</sup>; ~word प्रत्ययवचन, संकेत-शब्द; प्रहरी-संकेत; दलसिद्धान्त; *in the ~es of the night* जागनेकी घड़ियों<sup>F</sup>में; *on the ~* ताक<sup>F</sup>में रहना; *pass as a ~ in the night* शीघ्र भूल जाना; ~ *out* ⊙ पहरा देना, नजर<sup>F</sup> रखना;

~ boat, ~case, ~cry, ~-free, ~-glass, ~keeper, ~maker, ~making, ~mate, ~ method, ~-spring, ~woman, ~work.

**watch²** v. i. & t. जागृत रहना, सजग रहना, सतर्क रहना, जागरूक रहना, पहरा देना, जागते रहना, खबरदार होना, चौकसी<sup>F</sup> रखना (*~ed all night by his side*); रात्रि-जागरण करना, रतजगा करना; रक्षा<sup>F</sup> करना; दृष्टि<sup>F</sup> रखना, देखते रहना; निरीक्षणमें रखना; (निरीक्षणपूर्वक) अनुसरण करना, पीछा करना; प्रतीक्षा<sup>F</sup> करना, ताक<sup>F</sup>में रहना, ध्यान रखना (~ one's *time*)।

**watcher** –'चॅर n. (रात्रि<sup>F</sup>में बीमारका) परिचारक, तीमारदार; प्रहरी, पहरुआ, पहरेदार; रक्षक, चौकसी<sup>F</sup> करनेवाला; जागनेवाला।

**watchet** वॉ'चिट्‌ १. a. नीलाभ पीत, पीताभ नील, पीला-नीला; २. n. नीलाभ वर्ण।

**watchful** वॉच्'फुल्‌ a. जागृत, जागरूक, अप्रमत्त, सतर्क, दक्ष, सावधान, खबरदार, चौकन्ना, चौकस।

**watchfulness** –निस्‌ n. जागृति<sup>F</sup>, जागरूकता<sup>F</sup>, सतर्कता<sup>F</sup>, सावधानी<sup>F</sup>, खबरदारी<sup>F</sup>, चौकसी<sup>F</sup>।

**water¹*** वॉ'टॅर्‌ n. उदक, वारि, (कृषि०, रसा०) **जल**, नीर, पानी; मूत्र, पेशाब; आँसू; लार<sup>F</sup>; जलाशय, सागर, समुद्र, तालाब, खाड़ी<sup>F</sup>, झील<sup>F</sup>, नदी<sup>F</sup>; ज्वार-भाटाकी गति<sup>F</sup>; जलमें घुलनेकी क्रिया<sup>F</sup>; (हीरे इत्यादिकी) आभा<sup>F</sup>, प्रभा<sup>F</sup>, पानी, चमक<sup>F</sup>; गुण (*a genius of the first ~*); (अर्थ, वित्त) अधिपुंजीयन, तरलन द्वारा जोड़ी गयी पूँजी<sup>F</sup>; जलोत्पन्न, जल-निकासी; lavender, rose, *etc.*, -~ लेवेण्डर, गुलाबजल इत्यादि; ~-bailiff (बन्दरगाह) जलकर्मचारी; महसूल-घरका अधिकारी; (अवैधानिक मछुओंको) रोकनेवाला कर्मचारी; ~-bearer पनिहारा, कहार, भिश्ती; ~-bed पनगद्दा; ~bellows पनधौंकनी<sup>F</sup> (यन्त्र जिसे पानीमें रखकर धौंकते हैं); ~ blink (ध्रुव प्रदेशोंमें प्रतिबिम्बकारी) आकाशका खण्ड; ~-blister पानीवाला फफोला; ~ ballast (नौवि०) **नीरम पानी**; ~ borne (नौवि०) **जलोढ़, जलारूढ़; जलवाहित; जहाजपर**; ~-boatman नौकोत्कुण, पन-खटमल; ~-bound जलबद्ध, बाढ़<sup>F</sup> द्वारा घिरा हुआ; ~ borne (चि०) जलसम्वाहित (रोग); brash (चि०) अम्लिकोद्गार; ~ breaker (प्रा० भू०) **पानीका पीपा**; ~-buffalo भारतीय भैंस; W ~-carrier कुम्भराशि<sup>F</sup>; **भिश्ती, पानी ढोनेवाला**; ~-cart पन-गाड़ी<sup>F</sup>, छिड़काव गाड़ी<sup>F</sup>; ~-chute तख्तोंका ढलाव; ~ clock (प्रा० भू०) **जलघड़ी<sup>F</sup>**; ~-closet (चि०, यन्त्र०) **जलप्लुत मलाधार**, जलकोष्ठ, शौचागार, शौच-कूप; **पनखुड्डी<sup>F</sup>, पनसंडास**; परनाला, नावदान; ~-colour जलरंग, वाटर कलर; ~-course **जलमार्ग**, जलप्रवाह, जलधारा<sup>F</sup>; कूल सोता, नदी<sup>F</sup>, **नाला; खाल**; ~-craft पोत, जलयान, नाव<sup>F</sup>, जहाज; ~cress चन्द्र-शूर, चनसुर, जलकुम्भी<sup>F</sup>, सलाद आबी<sup>F</sup>; (कृषि०) **जल-पत्ती<sup>F</sup>**, T.; ~-culture जल-संवर्ध, (कृषि०) **द्रव-संवर्धन, अभौम कृषि<sup>F</sup>, जलकृषि<sup>F</sup>**; खेती<sup>F</sup>की एक प्रणाली<sup>F</sup>; ~-cure जल-चिकित्सा<sup>F</sup>; ~-drinker मद्य-त्यागी, मदिरा-त्यागी; ~fall **प्रपात, जल-प्रपात**, जलपात, निर्झर, **झरना**; ~fowl जल-कुक्कुट, मुर्गाबी; ~-gas जल-वाति<sup>F</sup> (पानीको घुलाकर एवं कारबनको मिलाकर तैयार की गयी गैस<sup>F</sup>); ~-gauge जलमान, जलमापक, वाटर गेज; ~-glass (रसा०) **जलकाँच**, जलान्तर्गत-वस्तु-वीक्षक यन्त्र, जलघड़ी<sup>F</sup>; (सोडियम और) अबरकका मिश्रण; ~ hammer pulse (चि०) जल-पाती नाड़ी<sup>F</sup>; ~ intake (कृषि०) **जलाकर्षण, जल-शोषण, अन्तर्गलन**; ~-jacket (कृषि०) **जलधानी<sup>F</sup>**, जल-चोल, पानीकी टंकी<sup>F</sup>; ~-joint जलरोधी; ~-junket टिटिहरी<sup>F</sup>; ~-laid जलानीत (*-laid soil*); **जलप्रबन्ध**; ~ landing **घाट**; ~-level (प्रा० भू०) **जलतल**, पनसाल; जलतलमापक यन्त्र; ~-lily जल-नलिनी<sup>F</sup>; कुमुद, कुमुदिनी<sup>F</sup>; उत्पल, सरोज, जलज, नीरज, कमल; ~-log जलग्रस्त भूमि; ~logged (यन्त्र०, प्रा० भू०) **जलाक्रान्त, जललग्न**; ~ logging (कृषि०, वन०, प्रा० भू०, परि०) **जल-लग्नता<sup>F</sup>, जलाक्रमण, जलरोध, सेम**, पंसार; ~-main जल-

प्रणाल, जलका प्रमुख नल; ~man जलहारक, कहार, पानीवाला; नाविक, केवट, माँझी, मल्लाह, खेवैया; ~manship नौकौशल, जलदक्षता[F], ~mark (कागज-पर अंकित) **जलचिह्न,** जलांक; ~-melon कालिंग, कालिन्द, मतीरा, सरदा, (कृषि०) तरबूज; ~-mill जल-यन्त्र, पन-चक्की[F]; ~-monkey टोंटीदार लोटा, कूजा; ~ nut (कृषि०) **सिंघाड़ा;** ~-nymph जलपरी; ~ on the brain (चि०) जलशीर्ष; ~ on the chest (चि०) जलवक्ष; W~ Poet जॉन टेलर; ~ poisoning (चि०) जल विषायण; ~-power जल-विद्युद्-अभियन्त्रिकी[F], यन्त्र-चालक **जल-शक्ति**[F]; पनचक्की[F]; ~pox (चि०) मोतिया शीतला[F]; पानीझरा; ~proof जलरुध्, जलारोधी, **जलसह,** जलाप्रवेश, जलरोक, (रसा०) **जलाभेद्य,** पानीरोक; बरसाती कोट इत्यादि (*~-proof bag, goods*); ~-proofing जलरोधन (*~-proofing powder*); **जलसह बनाना;** ~shed (ऋतु०, परि०) **जलविभाजक, पनविभाजक, पन-धारा**[F], **काँठी**[F]; प्याऊ, जल-विभाजन, जल-विभाग; ~-shoot परनाला; ~-skin चर्मपुटक, मशक; ~-soldier जलवोरुध, पानीका पौधा; T.; ~ spout **घूर्ण मेघास्तम्भ,** (प्रा० भू०) **जल-बवण्डर, जल-स्तम्भ, सूँड़ी**[F], **बवण्डरक;** ~ supply **जल-सम्भरण, जल-प्रदाय, जल-सम्प्राप्ति**[F], **जल-प्रबन्ध, पानीका प्रबन्ध;** पानीकी सप्लाई[F]; ~ table (कृषि०, यन्त्र०, प्रा० भू०, परि०) **आन्तर्भौम जलस्तर;** ~-tight (रसा०) **जल-रुद्ध, जलभेद्य, जलरोधी, जलरोक, पनरोक, जलबन्द,** जलाप्रवेश; ~-tight compartment पृथक् खण्ड; अवच्छिन्न विषय; ~-tower जल-प्रस्थाणु, जल-टंकी[F]की मीनार[F]; ~-waggon पनगाड़ी[F], छिड़काव गाड़ी[F], ~-wave (केशकी) वक्रता[F], घुँघरालापन; ~-way **जल-पथ, जल मार्ग,** जल स्रोत; **प्रवाह; मार्ग, नाली**[F]; नौका[F]; ~well (प्रा० भू०) **जलकूप;** ~-wheel घटीयन्त्र, उदंचन-यन्त्र; **पनचक्की**[F]; ~-wings (तैरना सीखनेवालेकी बाँह[F]पर बँधे) पंख, जलप्लाव; ~-works (चि०) **जलकल, जलधर,** पानी-घर, **वाटरवर्क्स;** *brings the ~ to* one's *mouth* मुँहमें पानी आ जाना; *by ~* जलमार्गसे, पानीकी राह[F]से; *cast* one's *bread upon the ~s* परार्थ करना, दूसरोंकी भलाई[F] करना, नेकी[F] करना; *get in, to be in, hot ~* कठिनाई[F]में पड़ना, मुसीबत[F]में फँस जाना; *in deep ~* or *~s* कठिनाइयों[F]में घिरा हुआ, मुसीबतों[F]में फँसा हुआ; *in low ~* (ला०) दुरवस्था[F]में, बड़े संकटमें; *in smooth ~* सुखपूर्वक, आरामसे; *keep* one's *head above ~* (ला०) ऋणसे बचना; *make, pass, ~* मूत्रोत्सर्ग करना, मूतना; *of the first ~* उच्च कोटि[F]-का, उच्च श्रेणी[F]का, प्रथम श्रेणी[F]का, बहुत बड़ा, जबरदस्त; *on the ~* नौका[F] या पोतमें; *spend money like ~* अपव्यय करना, फिजूल खर्च करना; *still ~s run deep* धीरा सो गम्भीरा, शान्त आदमी बड़े गहरे होते हैं; *throw cold ~ on* पानी फेरना, दबाना; *turn on the ~works* (ग्रा०) आँसू बहाना; *~ of life* ज्ञान-प्रकाश, आध्यात्मिक सुप्रबोध; *~s of forgetfulness* विस्मृति[F], विसरण; मृत्यु[F], मौत[F]; *written in ~* क्षणभंगुर, नश्वर, नाशवान्;

~ ablation, ~ absorption, ~-absorptive power, ~ account, ~ agrimony, ~ allowauce, ~ analysis, ~ animal, ~ ash, ~ atmosphere, ~ bacteria, ~ balance, ~ barometer, ~-barrels, ~ basin, ~ bat, ~ bath, ~ bath ring, ~-beetle, ~ bird, ~-biscuit, ~ blower, ~ blue, ~ boatman, ~ boiler, ~ boring plant, ~ bottle, ~ breather, ~-buck, ~ bucket, ~ buffalo, ~-bug, ~ bull, ~ buttercup, ~-can, ~ carriage system, ~ catchment, ~-cell, ~-cement, ~ centrifuge, ~-channel ~ charges, ~-clear crystals, ~-cock, ~ cocoanut, ~-colour painting, ~ column, ~ compartment, ~ conduction, ~ connection, ~ conservation, ~ consumption, ~ content, ~-cooled, ~ course, ~ crane, ~ cushion, ~ ~-deer, deposit, ~ discharge, ~ dispersal, ~ distribution, ~-diviner, ~-doctor, ~-dog, ~ dowsing, ~ dues, ~ equilibrium, ~-equipment, ~ equivalent, ~ faucet, ~ features, ~ fennel, ~ fern, ~ filler, ~ film, ~-finder, ~ flea, ~-flood, ~-flow, ~-flower, ~ fouling, ~-free, ~ fungi, ~ gallon, ~ gap, ~ garden, ~ gas, ~ gate, ~ gauge, ~ germander, ~-gliding, ~ goggles, ~-gown, ~ gradient, ~ grass, ~ green, ~ gully, ~ head, ~ hemisphere, ~-hen, ~ hickory, ~ holding property, ~-hole, ~ hose, ~ hyacinth, ~ inlet pipe, ~ intake, ~-jacket, ~-jump, ~ laid, ~-lemon, ~ length, ~ lettuce, ~ level, ~ lift, ~-lifter, ~ lifting appliance, ~ line, ~ loss, ~-marked, ~-marked paper, ~ meadow, ~ measurer, ~ medium, ~ metamorphism, ~-meter, ~ milfoil, ~ mite, ~-motor, ~ mould, ~ movement, ~ net, ~-newt, ~ noise, ~ opossum, ~ ordeal, ~-oven, ~ paint, ~ painting, ~ parting, ~ pepper, ~ pillar, ~ pimpernel, ~ pipe, ~ pipe system, ~-pipit, ~-plane, ~ plantain, ~ pocket, ~ point, ~-polo, ~-pool, ~-pore, ~-power engineering, ~-privilege, ~ proofing, ~ pump, ~-rail, ~-ram, ~-rat, ~ rate, ~ relations, ~

rent, ~-requirements, ~ reservoir, ~ resistance, ~ resources, ~ retaining crop, ~-revenue, ~ right, ~ rigor, ~ roots, ~ rose, ~-rug, ~ run-off, ~ sample box, ~ sand, ~ scavenger, ~ scheme, ~ scoop, ~ scorpion, ~ seal, ~ sealed, ~ seasoning, ~ seepage, ~ service, ~ shamrock, ~ shield, ~-shrew, ~ sink, ~ skipper, ~ snail, ~ snake, ~ soaked, ~-softener, ~ softening, ~-soluble, ~-soluble rose, ~ source, ~ space, ~ spaniel, ~ sparrow, ~ speedwell, ~ spider, ~-splash, ~ spring, ~- sprinkle, ~-sprite, ~ sprout, ~-stable, ~ still, ~ stomata, ~ storage, ~ storage tissue, ~ strider, ~ sucker, ~-supply arrangements, ~ surface, ~ tank, ~ tap, ~ tax, ~ tension, ~ testing, ~-thermometer, ~-tiger, ~-tight flooring, ~-tight packing, ~-tight temporary roof, ~ tight wagon, ~ transportation, ~-trap, ~ treatment, ~-trough, ~ tube, ~ tube boiler, ~ turbine, ~ usage, ~ vacuole, ~-value, ~ valve, ~ vapour, ~ vascular system, ~ vessel, ~-violet, ~ voltameter, ~-wagon, ~-weed, ~-witch, ~ works department, ~ works division, ~ worn.

**water²** v. t. & i. सेचन करना, सिंचन करना, सींचना, पानी देना, आबपाशी करना, छिड़काव करना; तर करना, भिगोना; पानी मिलाना; पानी पिलाना; जलपूरित करना, जलभरित करना, पानी भरना; (इञ्जन इत्यादिका) पानी लेना; (आँखोंमें) पानी आ जाना, डबडबाना, पसीजना, आँसू टपकना; (मुँहमें) पानी भर जाना, लार^F^ टपकना; मूतना, पेशाब करना; (अर्थ, वित्त) अधिपुंजीयन करना, तरलन करना, वृद्धि करना; *makes* one's *mouth* ~ ईर्ष्या^F^ लाता है; उत्तेजित करता है, मुँहमें पानी भर आता है।

**waterage** –रिज् n. जल-संचार, जलपथ, जलमार्ग; जल-संचार-भाटक, जलपथ-भाटक, जलमार्गका किराया, माल-उतरवाई^F^, पानीकी चुंगी^F^।

**watered** –ड् a. जलभूमिष्ठ, अनूप, जलसिक्त; (अर्थशा०) अधिपुंजीयित, तरलित (~ *stock*); कमजोर।

**waterer** –रॅर् n. सेचक व्यक्ति, सिंचक व्यक्ति, सींचनेवाला आदमी।

**waterness** –रि-निॅस् n. आर्द्रता^F^, नमी^F^, तरी^F^।

**watering** –रिंग् n. सेचन, सिंचन, अभिसिंचन, सिंचाई^F^, छिड़काव; (रेल०) जलभरण, जलपूरण, पानी भरना, (रेल०) पानी लेना, (~ *station*); (अर्थशा०) अधिपुंजीयन, तरल (~ *capital*); ~ can (कृषि०) हज़ारा; ~-cart छिड़कावकी गाड़ी^F^; ~ pot हजारा, फुहारा; ~ of the mouth (चि०) आस्य-स्रवण, मुँहमें पानी भरना।

**waterish** –रिश् a. उदकवत्, वारिवत्, जल-सदृश, नीर-सदृश, पानी-सा, पतला; आर्द्र, क्लिन्न, क्लेदित, पनीला, तर, गीला, नम।

**waterishness** –निॅस् n. उदकवत्ता^F^, वारिवत्ता^F^, जल-सदृशता^F^, नीर-सदृशता^F^, पतलापन, पानी-सा होना; आर्द्रता^F^, क्लिन्नता, क्लेदिता^F^, नमी^F^, तरी^F^।

**waterless** –र्-लिॅस् a. जलहीन, जलरहित, शुष्क, सूखा।

**Waterloo** वॉटॅर्लू′ n. निर्णयात्मक युद्ध, अन्तिम प्रहार (*meet* one's ~)।

**waters** ⊙ वॉ′टॅर्ज् n. (चि०) उल्बोदक, गर्भोदक।

**watery** –रि a. जलप्राय, जलमय, जलमग्न, जलपूर्ण, जलाढ्य; आर्द्र, सिक्त, तर, भीगा, गीला; अतितरल, पतला, पनीला; नीरस, निर्जीव, फीका, बेमजा; वर्षाका निर्देशक (~ *moon*)।

**watt** वॉट् n. ओज, वॉट^F^ (विद्युच्छक्ति^F^की इकाई^F^)।

**wattage** वॉ′टिज् n. ओजमात्रा^F^, वाटेज (विद्युत्-शक्ति^F^ की वाटमें प्रदर्शित मात्रा^F^)।

**wattle¹** वॉ′टॅल् n. शाखा^F^, टहनी^F^, डाली^F^; (कृषि०) मुर्ग-दाढ़ी^F^; (ठाठर^F^ बनानेके लिए) वृक्षोंकी टहनियाँ^F^, बाँसकी खपचियाँ^F^, (आस्ट्रे०) बबूल जाति^F^का एक वृक्ष; प्रवाट; (बोल०; नरम डालियों^F^ आदिसे निर्मित) टट्टी^F^; ठाट, ठट्टर ~ & daub मिट्टी^F^के पलस्तरसे बना ठाट; ~ work (इति०) टट्टरका काम।

**wattle²** वॉ′टॅल् n. मांसतन्तु, पड़वाल, गलमुच्छे; एक प्रकारकी मछली^F^का काँटा।

**wattle³** v. t. ठाट लगाना, टट्टी^F^ लगाना; टहनियों^F^से बाँधना; ठाठ बनाना, टट्टी^F^ बनाना; गूँथना, बुनना, दबाना।

**wattled** –ड् a. मांसतन्तुमय, मांसल-स्फीति-युक्त।

**wattmeter** वॉट्′मि′टॅर् n. विद्युच्छक्तिमापी, ओजमान, (विद्यु०) वाटमापी, वाटमीटर।

**waul** वॉल् v. i. म्याऊँ-म्याऊँ^F^ करना।

**wave¹*** वेव् n. तरंग^F^*, ऊर्मि^F^, लहर^F^, हिल्लोल, झकोला (*a ~ of enthusiasm, prosperity*); तरंगायित सतह^F^, ऊँचा-नीचा धरातल, लहरदार सतह^F^; आवेग; लहरदार धारी^F^; रेला; (अस्थायी रूपसे आगे बढ़ जानेवाला) प्रभाव, भावना^F^, दशा^F^; तरंगायित रेखाचित्र; भंगी, लहरियापन, खम; हस्तसंकेत; प्रकाशका वेग; ~ length तरंग दैर्घ्य; (~ *constant*), तरंग लम्बाई^F^; the ~s *or* ~ (का०, सम्भाष०) समुद्र, पानी;

~ acoustics, ~ analyser, ~ band, ~ base, ~-beaten, ~-butted, ~ clutter, ~ crest, ~-cut, ~-dashed, ~ diagram, ~-edged, ~-encircled, ~ equation, ~ form, ~ front, ~ function, ~ group, ~ guide, ~ haired, ~-hollow, ~ intensity, ~-lashed, ~ like, ~-line, ~ mark, ~

mechanics, ~ meter, ~ model, ~ motion, ~ normal, ~ number, ~ optics, ~ packets, ~ path, ~ period, ~ propagation, ~ pulse, ~ radiation, ~ resistance, ~ shape, ~-swept, ~-surface, ~ theory, ~-tossed, ~ tracer, ~ train, ~ trap, ~ trough, ~ velocity, ~-washed, ~-wet, ~ winding, ~-worn, ~ wound.

**wave**[2] v. i. & t. तरंगित करना या होना, हिल्लोलित होना, लहराना, हिलाना; प्रकम्पित होना, आन्दोलित होना, फहराना; हिलना, हिलोरें[F] मारना; भाँजना, घुमाना (~ *sword*); हाथसे संकेत करना, हस्तसंकेत द्वारा आदेश देना, हाथसे इशारा करना;(विदाई[F]के समय) हाथ हिलाना; (बालों इत्यादिको) लहरदार बनाना; ~ *aside* परे करना, हटा देना, खारिज करना।

**waved** –ड्' a. तरंगायित, ऊर्मिल, लहरीला, हिल्लोलित; उच्चावच, विषम, असम, ऊँचा-नीचा, ऊबड़-खावड़।

**waveless** –व्'लि॑स् a. तरंगहीन, ऊर्मिविहीन, लहररहित, हिल्लोलरहित।

**wavelet** –लि॑ट् n. (भौ०) **तरंगिका**[F], क्षुद्रतरंग[F], लघु ऊर्मि[F], छोटी लहर[F]।

**wavemeter** –'मि॑टॅर् n. तरंगमान, ऊर्मिमापी, तरंगमापक यन्त्र, वेवमीटर।

**waver** वे'वॅर् v. i. आन्दोलित करना या होना, दोलायमान करना या होना, झुलाना, झूलना, लहराना, लहलहाना; स्पन्दित होना, काँपना; पर फड़फड़ाना; संकोच करना, लड़खड़ाना, झिझकना, हिचकक़र बोलना; अस्थिर होना, पाँव उखड़ने लगना, डगमगाना; आत्मविश्वास टूटना, संकल्प विचलित होना।

**waverer** –रॅर् n. अस्थिरबुद्धि व्यक्ति, विचलित प्राणी, लड़खड़ानेवाला, कच्चा या ढुलमुल आदमी।

**wavering** –रिंग् a. दोलायमान, आन्दोलायमान, वेपथुमान, झूलनेवाला, डोलनेवाला; स्पन्दनशील, कम्पायमान, थरथरानेवाला; संकोची, हिचकनेवाला; अनिश्चित, सन्दिग्ध, अस्थिर, अनात्मविश्वासी, ढुलमुल।

**waveson** वेव्'सॅन् n. (भग्न पोतका) तैरनेवाला माल।

**waviness** वे'विनि॑स् n. तरंगवत्ता[F], तरंगायितत्व, तरंगमयता[F], तरंगितता[F], लहरियापन।

**waving** –विंग् a. ऊर्मिल, तरंगायित, लहरीला; उच्चावच, विषम, असम, ऊबड़-खावड़, ऊँचा-नीचा।

**wavy**[1], **-ey** वे'वि, -इ n. (उत्तरी सागरका) श्वेत हंस।

**wavy**[2] a. तरंगायित, **तरंगित** (~ *vein*), तरंगमय, कल्लोलमय; (वन०) **तरंगवत्**, लहरिया, **लहरदार** (~ *border, layer*); उन्नतानत, उभरता-लचता, ऊँचा-नीचा, **ऊर्मिल**, घुँघराला (~ *hair*)।

**wawl** वॉल्' v. i. दे० WAUL.

**wax**[1] वैक्स' n. (ग्रा०) क्रोधावेश (*got into a* ~)।

**wax**[2]* n. वृक्षनिर्यास, सिक्थ, (कृषि०, वन०, रसा०) **मोम***; कर्णमल, मैल, खूँट; लाक्षा[F], चपड़ा, लाख[F]*; bees ~ (चि०) सिक्थ, मधूच्छिष्ट; paraffin ~ स्लेटजैसी मिट्टी[F]की चट्टान[F]; ~*bill* अनेकजातीय क्षुद्र पक्षी; ~-chandler सिक्थवर्तिकार, मोमची, मोमबत्ती बनानेवाला; ~ cloth सिक्थवस्त्र, मोमजामा; ~ doll सिक्थपुत्तलिका[F], मोमकी गुड़िया[F]; ~ gourd **कूष्माण्ड, कुम्हड़ा, पेठा**; ~-light सिक्थवर्ति[F], मोमबत्ती[F], ~-palm (द० अमेरिकी) सिक्थ-ताल, तनेपर चिकनाहटवाला खजूर; ~-paper सिक्थ-पत्र, मोमी कागज; ~-tree सिक्थ-वृक्ष, मोमवाला पेड़; *mould* one *like* ~ मोमकी तरह साँचेमें ढालना, अपने अनुसार बना लेना;

~bleacher, ~ candle, ~ flower, ~-forming glands, ~ gland, ~-insect, ~ moth, ~-myrtle, ~-painting, ~-plant, ~ pocket, ~ red, ~ yellow, ~ work, ~ worker.

**wax**[3] v. i. मोमियाना, मोमी करना, मोमसे जोड़ना, मोम लगाना, मोमकी तह[F] देना; लखियाना, लाख[F]से जोड़ना, लाख[F]की मोहर[F] लगाना।

**wax**[4] v.t. (चन्द्रमाका) वर्धित, होना, बढ़ना; वृद्धि[F] करना, उन्नति[F] करना; प्रसारित होना, अधिक होना, फैलना; प्रवृत्तियुक्त होना, मनःस्थितिको पहुँचना; होना (~ *fat, old, angry*)।

**waxen** वैक्'सॅन् a. =WAXY.

**waxiness** –सिनि॑स् n. सिक्थयुक्तता[F], मोमीपन; अस्वच्छता[F]; पिलपिलापन।

**waxing** वैक्'सिंग् n. (ज्यौतिष०, वैद्यक) वृद्धि, **वर्द्धन**, बढ़ना; a. **वर्द्धमान**।

**waxy** वैक्'सि a. सिक्थमय, मोमदार (~ *coating*); सिक्थ-, सिक्थवत्, (रसा०) **मोम-सा**, मोमकी तरह (~ *liver*); चिपचिपा, नरम, मुलायम, पिलपिला;(ग्रा०) रुष्ट, क्रुद्ध, शीघ्रक्रोधी।

**way*** वे' n. (रेल०) **पथ, मार्ग**, रास्ता*, राह[F], डगर, राजपथ, वीथि[F], गली[F], सड़क[F]; (नौवि०, pl.) काष्ठसंघात, बल्ली[F] इत्यादिका ढाँचा; युक्ति, पद्धति[F], प्रकार, उपाय, प्रणाली[F], रीति[F], विधि[F], ढंग*, ढब, कायदा (*right and wrong* ~ *of doing a thing*); पर्यन्त; व्यवहार, प्रथा[F], रिवाज; जुगत, तरकीब, आचरणविधि, नियत पथ; (यात्रा[F]का) अन्तर, पन्थ, टप्पा, फासला; अग्रगमन, वृद्धि[F], उन्नति[F], तरक्की[F], बेहतरी[F]; (शा० एवं ला०) यात्राकाल, यात्रा[F], (निर्दिष्ट दिशा[F]की) ओर, तरफ, रुख; अभिप्राय, प्रयोजन, उद्देश्य; कार्य-क्षेत्र; दृष्टिप्रसारण; व्यापारकी शाखा[F]; उन्नति[F], प्रगति[F], बढ़ना (*make* one's ~ *in trade*); आवेग, संवेग प्रेरणा[F], उत्तेजना[F]; मान, सम्मान, आदर; अभिवादन, नमस्कार; सामान्य गति[F], साधारण गति[F]; अवस्था[F], दशा[F]; अनुमान, कल्पना[F]; मान्यता[F]; परिमाण, मात्रा[F], दर्जा (*in a small* ~); covered ~ पटा हुआ मार्ग, दीवारों[F]से घिरा हुआ रास्ता; ~-bill (नौवि०) यात्रिसूची[F]; यात्रा-क्रम; **मार्ग-पत्रक**; उपकरण सूची[F], बिल्टी[F], डाक-चालान; चालान, **रवन्ना** (~ *book*), माल सूची[F],

पता, ठौर-ठिकाना; ~at किसी बात^F पर, किस पर; जिस बात^F पर, जिसपर; जब, जिस समय; ~by यद्द्वारा, जिससे, जिस बात^F से; किससे, किस बात^F से; कैसे (*~by shall we know him*); तद्द्वारा, तिससे, तिस बात^F से; ~fore किस कारणवश, किसलिए, किस वास्ते; जिस कारणवश, जिस लिए, जिस वास्ते; ~from कहाँसे, किससे; जहाँसे, जिससे; कैसे; ~in किस बात^F में, किसमें, किस लिहाजसे; जिस बात^F में, जिसमें; ~insoever चाहे जिस बात^F में, चाहे जिस तरहसे; ~into किसमें; जिसमें; ~of किसका; जिसका; ~on किसपर; जिसपर; ~to किसलिए; काहेके लिए; कहाँको, कहाँ तक; जहाँ, जिस ओर, जिस तरफ; जिसके जवाबमें; ~upon तदनन्तर, तत्पश्चात्, तब, इसपर; जब, जिसपर, जिसके बाद, कब, किसपर, किसके बाद; ~with, ~withal किससे, किसके साथ; जिससे, जिसके साथ।

**where²** pron. कहाँ, कौन-सी जगह^F (*~ did you come from ?*); जहाँ, जिस जगह^F (*the place ~ he lives*)।

**where³*** adv. कहाँ*, किस स्थिति^F में, किस दशा^F में; किधर, किधरको; कहाँपर, किस स्थानपर, किस जगह^F (*~ is Heaven*); जहाँ, जिस स्थिति^F में, जिस दशा^F में; जिधर, जिस दिशा^F में; जिस स्थानपर, जिस जगह^F।

**whereas** –'ऐज़् conj. यतः, यद्यपि, जब कि, हरगाह कि, परन्तु, चुनांचि; (पूर्वकथित अंशकी) तुलना^F में; इसके विपरीत।

**whereness** –'नॅस् n. शून्य स्थिति^F।

**wherever, where'er, wheresoever** –रे´'वॅर, –रेअॅर्', –सोअे´'वॅर् adv. यत्रकुत्रापि, जहाँ-कहीं भी, जहाँ-जहाँ।

**wherry** हे´'रि १. n. क्षुद्र नौका^F, डोंगी^F, पनसुई^F, हल्की किश्ती^F; २. v.t. & i. डोंगी^F चलाना; डोंगी^F से जाना, डोंगीपर ले जाना।

**whet¹** हे´ट् n. शाण, सान^F, धार^F, सान-चढ़ाई^F, सान-रखाई^F, सान-धराई^F; (भूख^F को और उत्तेजित करनेवाला) लघु परिमाण, क्षुद्र मात्रा^F; (शराब^F इत्यादिका) जरा-सा घूँट, चुस्की^F; ~stone (चि०) निशातनी^F, शाणाश्म, शाण-प्रस्तर, शाण, सान^F, सिल्ली^F; बुद्धि^F तेज करनेवाला तत्त्व।

**whet²** v.t. निशित करना, शान^F देना, तीक्ष्ण करना, सान^F पर रखना, सान^F धरना, धार^F रखना, तेज करना, पैना करना; (भूख^F इत्यादिको) उत्तेजित करना, तीव्र करना, गुस्सा बढ़ाना, उकसाना, भड़काना।

**whether¹** वे´'दॅर् pron. & a. दोनोंमेंसे कौन-सा, दोनोंमेंसे जो।

**whether²** conj. कि, आया कि (*do'nt know ~ he will be here*); या, अथवा, क्या, चाहे (*~ we go or not, the result will be bad*)।

**whetter** हे´'टॅर् n. शाणकर, सानवाला।

**whew** ह्यू' intr. (विस्मयबोधक) अरे बाप रे !, ओहो, हाय रे, ओ !

**whey** वे' १. n. दधिमण्ड, तक्र, (चि०) **मस्तु**, छाछ, मट्ठा, (कृषि०, पशु०) **पनीर-जल**, (चि०) **छेनेका पानी**, तोड़, पंछा; २. a. छाछ-जैसा, पतला, पानी-जैसा;
~beard, ~-bearded, ~bird, ~-blooded, ~-brained, ~ butter, ~-coloured, ~face, ~-faced, ~ powder, ~worm.

**wheyey** वे'इ a. = WHEYISH.

**wheyish** –इश् a. तक्रवत्, मस्तु-सदृश, मट्ठे-जैसा, पनीरजल-जैसा।

**W.H.I.** Ware-House Inspector.

**which¹** हिच्' pron. जो, जौनसा, जिसको (व्यक्ति या वस्तु^F के लिए *Our Father, ~ art in heaven; things ~ we have got*); (व्यक्ति या वस्तु^F के लिए) कौन, कौन-सा (*~ of you am I to thank for this ?; say ~ you would like best*)।

**which²** a. कौन, कौन-सा (*~ way shall we go, say ~ chapter you prefer ?*)।

**whichever, whichsoever** हिचे´'वॅर्, हिच्सोअे´'वॅर् pronn. & aa. (इनमें या उनमेंसे) जो भी, जो कोई भी, चाहे जो।

**whiff¹** हिफ़्' n. फूत्कार^F, फूँक^F, (हवा^F इत्यादिका) झोंका; (धुएँ, सुगन्धि^F आदिकी) गमक^F, दमक^F; (वाणि०) क्षुद्र चुरुट, छोटा सिगार; नौका^F, नाव^F, डोंगी^F।

**whiff²** v.i. & t. फूत्कार^F करना, फुफकारना; फूँक^F मार कर उड़ाना, फुलाना; (साँस^F इत्यादिका) त्याग करना, परित्याग करना, छोड़ना; धीरेसे फूँकना, हल्का कश लेना।

**whiff³** n. एक चपटी छोटी मछली^F, विफ।

**whiff⁴** v.i. बंशी^F से मछली^F पकड़ना, कँटिया^F से मछली^F फँसाना।

**whiffing** –हि'फ़िंग् n. फूत्करण, फूत्कार^F, फुफकार^F; त्यजन, त्याग, परित्याग, छोड़ना।

**whiffle¹** हि'फ़ॅल् n. मन्द पवन-प्रवाह, वायु^F की मन्द गति^F।

**whiffle²** v.i. (हवा^F इत्यादिका) मन्द-मन्द बहना; (जहाज इत्यादिका) दिक्परिवर्तन करते रहना, परिवर्तित दिशाओं^F में चलते रहना; झिलमिलाना, हिलते रहना; अदृढ़ होना, अस्थिर होना, विचलित होना, चंचल होना, डाँवाडोल होना, हटना, हिलना; (श्वाससे) मन्द ध्वनि^F उत्पन्न करना।

**whifflery** –लॅरि n. अदृढ़ता^F, अस्थिरता^F, मन्दता^F, विचलन, चंचलता^F, उड़ा देनेकी क्रिया^F।

**whiffling** ⊙ –लिंग् a. मूर्खतापूर्ण, बेवकूफीवाला।

**whig** हिग' a. & n. प्रजातन्त्रवादी ब्रिटेनके उदार दलका (सदस्य), ह्विग।

**whiggery** –'गॅरि n. उदारमतवाद, ह्विग-मत, ह्विग-सिद्धान्त।

**whiggish** –गिश् n. उदार, उदारमतवाद-सम्बन्धी, ह्विग-विषयक, ह्विगका, कुछ-कुछ ह्विग विचारका।

**whiggishness** –निँस् n. उदारमतवाद, ह्विग-सिद्धान्त, ह्विग-विचार; (ह्विग मतकी ओर) प्रवृत्ति^F या झुकाव; ह्विगका किंचित् लक्षण।

**whiggism** –गिज़्म् n. प्रजातन्त्रवाद, उदारमतवाद, ह्विग-मतवाद, ह्विग-दलका सिद्धान्त।

**while¹** ह्वाइल्' n. काल, समय, क्षण, मुहूर्त, वक्त, मुद्दत, अरसा (*this long ~ past*; *happened a long ~ ago*); *in a little ~* अल्प समयमें, तुरन्त, शीघ्र, झटपट, जल्द; *once in a ~* यदा-कदा, कभी-कभी; *the ~* or *whilst* (का०) अत्रैवान्तरे, इस बीच, इस समयमें; *worth ~* or *my* etc. *~* उपयुक्त, उचित, लाभदायक, सुफल।

**while²** v.t. समय खोना, वक्त गँवाना, बिताना (प्रायः *~ away*)।

**while³*** conj. यावत्, यदा, जब*, जिस समयमें, जिस बीचमें, जिस अर्सेमें, जब तक*, तबतक*, उसी समयमें (*please write ~ I dictate*); यद्यपि, जब कि, इसके विपरीत, हालाँकि, अगरचे; तथा, और (*Nero fiddling ~ Rome burns*; *~ I admit his good points I can see his bad*); *~ there is life there is hope* जब तक श्वासा^F तब तक आशा^F।

**whilere** ह्वाइ'लेअ़र् adv. कुछ समय पूर्व, कुछ देर^F पहले।

**whiles** ह्वाइल्ज़्' १. adv. यदाकदा, कभी-कभी, गाहे-बगाहे; २. conj. जबकि।

**whilom¹** ह्वाइ'लॅम् a. पुरातन, प्राचीन, पहलेका (*his ~ friend*)।

**whilom²** adv. पुरा, पुराकाले, पूर्वकालमें, पहले; एकदा, एक बार, एक जमानेमें।

**whilst** ह्वाइल्स्ट्' n. & conj. = WHILE ¹'³.

**whim** ह्विम्' n. कामचार, चापल्य, मनोलौल्य, चित्त-लहरी^F; तरंग^F, लहर^F, सनक^F, मौज^F, खब्त^F, झक^F, ख्याल, वहम; (खान^Fसे कच्ची धातु^F उठानेकी) हस्त-घर्घरी^F, गरारी^F, ~wham तरंग^F, लहर^F, सनक^F, मौज^F; खिलौना।

**whimmy** –'मि a. तरंगी, लहरी, सनकी, मौजी, खब्ती, वहमी।

**whimper¹** ह्विम्'पॅर् n. रीं-रीं^F, रूँ-रूँ^F, घेँ-घेँ^F, ध्याँ-ध्याँ^F, पें-पें^F, प्याँ प्याँ^F, पीं-पीं^F, में-में^F, रिरियाहट^F।

**whimper²** v. i. & t. रीं-रीं^F करना, रूँ-रूँ^F करना, घें-घें^F करना, ध्याँ-ध्याँ^F करना, पें-पें^F करना; प्याँ-प्याँ^F करना, रिरियाना, पिपियाना; बिसूरकर कहना, मुनमुनाकर कहना।

**whimperer** –रॅर् n. पिपियानेवाला, रिरियानेवाला, मुनमुनानेवाला, मुनमुना।

**whimpering** –रिंग् n. रीं-रीं^F, रूँ-रूँ^F, घें-घें^F, ध्याँ-ध्याँ^F, पें-पें^F, प्याँ-प्याँ^F, पीं-पीं^F, में-में^F, रिरियाहट^F।

**whimsey** ह्विम्'ज़ि n. = WHIMSY.

**whimsical** ह्विम्'ज़िकॅल् a. स्वैरी, स्वैर, कामचारी, स्वच्छन्द, चपल, लोल, तरंगी, लहरी, मौजी, सनकी, झक्की, खब्ती, वहमी; अद्भुत, अनोखा, विचित्र, अजीब।

**whimsicality** –कैं'लिटि n. चंचलता^F, चापल्य, मनोलौल्य, तरंगीपन, लहरीपन, मौजीपन, सनकीपन, वहमीपन; अद्भुतता^F, अनोखापन, विचित्रता^F, निरालापन।

**whimsicalness** –'ज़िकॅल्-निँस् n. = WHIMSICALITY.

**whimsy** –ज़ि n. (दे० WHIM भी) तरंग^F, लहर^F, मौज^F, खब्त^F, सनक^F, झक^F, बहक^F, वहम।

**whin¹** ह्विन्' n. भटकटैया^F, एक प्रकारकी काँटेदार झाड़ी^F।

**whin²**, **whinsill**, **whinstone** ह्विन्', ह्विन्'सिल्, ह्विन्'स्टॅन् nn. सहिराश्म, तिमिराश्म, (प्रा० भू०) श्याम शैल, (सख्त रेत^Fके पत्थर और बसाल्टकी चट्टानें^F), T.।

**whinchat** ह्विन्'चैट् n. क्षुद्र पक्षी-विशेष, विनचट।

**whine¹** ह्वाइन्' n. (कुत्तेकी या कुत्तेकी तरह रोनेकी) कुह-कन^F; झींक^F, रोना, शिकायत^F।

**whine²** v. i. & t. कूँ-कूँ^F करना, कुत्तेका रोना; कुँहुँ-कना, कुत्तेकी तरह रोना; कराहना; झींकना, रो-रोकर कहना, शिकायत^F करना।

**whiner** –'नॅर् n. झींकनेवाला, रोनेवाला, शिकायत^F करनेवाला।

**whinger** ह्विन्'जॅर् n. छुरा, खंजर, छोटी तलवार^F, कटार^F।

**whinny¹** ह्विँ'नि n. हिनहिनाहट^F।

**whinny²** v. i. हिनहिनाना।

**whinny³** a. क्रोधी, रोषशील, चिड़चिड़ा; दुःशील, अविनीत।

**whiny** ह्विँ'नि a. रोनेवाला, कराहता हुआ, कूँकूँ^F करनेवाला; शिकायती।

**whinyard** ह्विन्'यॅर्ड् n. कृपाणी^F, लघु खड्ग^F, छोटी तलवार^F; क्षुर, छुरा, चाकू।

**whip¹*** ह्विप्' n. कशा, कोड़ा, चाबुक*, हण्टर (*~per-in* भी) कोचवान, गाड़ीवान, हाँकनेवाला, चाबुकदार, (शिकारी कुत्तोंको वशमें रखनेवाला); सचेतक, चेतक, प्रतोद, प्रबन्धक, ह्विप (राजनीतिक दल-परिचालक); (कृषि०) कमची^F; ~ and spur शीघ्रातिशीघ्र; ~cord बटी हुई डोरी^F; ~-crane अँकड़ीदार हल्की चर्खी^F, ~-fish कोड़ा मछली^F, ~ hand कोड़ेदार हाथ; प्रभुता^F, प्रभुत्व, प्रभाव, प्रधानता^F, अधिकार, वश, काबू; ~-lash कोड़ेकी सटक^F; ~-snake कशा-सर्प, कोड़ा साँप; ~ worm (चि०) प्रतोद कृमि।

**whip²** v.t. & i. झपटना, छीनना; भागकर चला जाना, लपकना, तेजी^Fसे ले भागना (*~ped away to France*); खींच लेना, ले भागना (*~ped out sword, knife*); घुमाना, फिराना; (सुतली^F इत्यादि) लपेटना; टाँके लगाना; चाबुक मारना, फेंटना; कोड़े लगाना, कोड़ेसे पीटना (*~ horses on*); (ग्रा०) पराभूत करना, पराजित करना, हराना, शिकस्त देना;

कूटना, फेंटना, मथना (~ *cream, eggs*); (कोयले इत्यादिको) अँकड़ीदार चर्खी^F से उठाना; ~ *creation* संसारको पराभूत करना, दुनियाभरको मात देना; ~ fault *out of* person (हिकड़ी^F, बदमाशी^F इत्यादि) कोड़े मारकर निकाल देना; ~ *in, off, together* (शिकारी कुत्तों या पार्लमेण्ट^F के सदस्योंको) एकत्र करना, इकट्ठा करना, ले जाना; ~ *into* फुर्ती^F से घुसेड़ना; ~ *out* छीनना; ~ *up* झपटना, पकड़ना।

**whipped** –ट्' a. कशाहत, वेत्राहत, कोड़े या वेंतसे पीटा गया।

**whipper** –'पॅर् n. कशाघातक, कोड़ा मारनेवाला आदि (क्रियागत अर्थोंमें); ~-in दे० WHIP¹; ~-snapper अबोध व्यक्ति; तुच्छ व्यक्ति, लघुवयस्, छोटा बच्चा।

**whippet** ह्वि'पि ट् n. ह्विपेट, दोगला शिकारी कुत्ता; (सैन्य०) युद्धयान, टैंक।

**whippiness** ह्वि'पिनि स् n. कशागुण; क्षीणकायता^F, कृशता^F एवं नम्यता^F, पतलापन एवं लचीलापन।

**whipping** ह्वि'पिंग् n. (का०, दर्श०) कशाताड़न, कशाघात, कोड़ेकी मार^F, कोड़े मारना, कोड़े लगाना; कोड़ेबाजी^F; कोड़ेकी रस्सी^F या चमड़ा इत्यादि; ~-boy (इति०) राजकुमारके साथ पढ़ने और उसके लिए सजा^F पानेवाला लड़का; ~ rope कसनेकी रस्सी^F; ~-top कोड़ा-लट्टू।

**whippoorwill** ह्विप्'पुअॅविल् n. (अवाचील जाति^F का) एक अमेरिकी पक्षी।

**whippy** ह्वि'पि a. चाबुक-जैसा, कोड़ा-जैसा; कृशांग, क्षीणकाय, कृश एवं नम्य, पतला-लचीला (~ *tree*)।

**whipster** ह्विप्'स्टॅर् n. छोटा बच्चा; (जिसे कोड़ा लगानेकी आवश्यकता^F पड़े ऐसा) तुच्छ व्यक्ति, ओछा पुरुष।

**whir(r)¹** ह्वर्' n. कोलाहल, रव, हलचल^F, थर्राहट^F; भनभनाहट^F, सन्नाहट^F, भन्नाहट^F।

**whir(r)²** v.t. & i. भनभनाना, सनसनाना; भनभनाहटके साथ घूमना, सनसनाहट^F के साथ घुमाना, फिराना।

**whirl¹** ह्वर्ल् n. घूर्णन, (~ *sensation*), आवर्तन, घुमाव, तेज चक्कर (*my thoughts are in a*~); ~ bone (चि०) ऊर्वस्थिकासिर; जानुफलक; ~pool आवर्त, जलगुल्म, जलावर्त, घूर्णिजल, भँवर; फिरकी^F, चर्खी^F, ~wind घूर्णिवात, वातचक्र, चक्रवात, (प्रा० भू०, ऋतु०) वात्या^F, वात्यावर्त, बवण्डर, बगूला, गर्दवाद; ~ sensation घूर्णि संवेदन; *in a* ~ गड़बड़में, बेचैनी^F में; *sow wind and reap ~wind* बुरे कामका बुरा परिणाम।

**whirl²** v.t. & i. आवर्तित करना या होना, घूर्णित होना, विघूर्णित होना, आघूर्णित होना, घुमाना, घूमना, चक्कर देना या खाना या काटना, चकराना; वक्र गति^F से यात्रा^F करना, टेढ़े-मेढ़े जाना, फिरना, फिराना; घुमाकर फेंकना या फेंका जाना; कौंध जाना, तेजी^F से निकल जाना; (किसी गाड़ी^F पर) माल लेकर चल देना, तेजी^F से सवार होना।

**whirled** –ड्' a. आवर्तित, घूर्णित, चक्रित।

**whirler** –'लॅर् n. घूर्णमान व्यक्ति या वस्तु^F, विघूर्णमान व्यक्ति या वस्तु^F, आघूर्णक, घूमनेवाला; घूमनेवाली मेज, चक्करदार चौकी^F।

**whirligig** ह्वर्'लिगिग् n. लट्टू, फिरकी^F, चकई^F; (ला०) आवर्तन, घूर्णन, चक्कर, घुमाव; चक्कर-झूला, चर्ख-चूँ, चुहचुहिया^F; (सतह^F पर मँडरानेवाले) पानीके भौंरे, (~ *beetle*) घूर्णभृंग; ~ of time काल-चक्र, समय-चक्र, समयका फेर, किस्मत^F का चक्कर।

**whirling** ह्वर्'लिंग् १. n. आवर्तन, आवृत्ति^F, घूर्णन, आघूर्णन, विघूर्णन, घूमना, चक्कर काटना; २. a. भ्रमी, आवर्ती (~ *table*); ~ speed क्रान्तिक चाल^F।

**whirr** ह्वर्' n. & v.t. = WHIR^{1,2}.

**whirring** –'रिंग् n. भनभनाहट^F, सनसनाहट^F, भन्नाहट^F, सन्नाहट^F।

**whish¹** ह्विश्' n. श्रीकृति^F, श्रीकरण; श्रीकार ध्वनि^F, सीटी^F, सीटी^F की आवाज^F, ह्विश^F, शित^F।

**whish²** v. i. & t. श्रीकार करना, सीटी^F बजाना; ह्विश^F करके भगाना, शित करना।

**whisht** –ट्' int. दे० WHIST³.

**whisk¹** ह्विस्क्' n. मार्जनी^F, झाड़ू^F, बहुनी^F, बढ़नी^F; चामर, चँवर, मुरछल; (अण्डों या मलाई^F आदिको फेंटकर) फेनिल बनानेका यन्त्र, रई^F, फेंटनी^F, बिलौनी^F; झपट्टा, झकोला, झाल^F।

**whisk²** v.t. & i. (मक्खी^F इत्यादि) मुरछलसे हटा देना; झाड़ना, झाड़ू देना, बुहारना, बहारना; (अण्डा; मलाई^F इत्यादि) फेंटना; मथना; (*away* or *off* के साथ) शीघ्रता^F से उठा लेना, तेजी^F से हटा लेना, झटकना; लुप्त हो जाना, तेजी^F से चला जाना, आँख-ओट^F होना, नजर^F से गायब होना (*mouse ~s into its hole*); (छड़ी^F, पूँछ^F इत्यादि) घुमाना, फिराना, हिलाना (*went ~ing a cane*); घूमना, फिरना, हिलना, चलना।

**whisker** –'कॅर् n. (प्रायः बहुव०) श्मश्रु, गलमुच्छ; गण्डलोम, (बिल्ली^F आदिकी) मूँछें^F।

**whiskered** –ड् a. श्मश्रुवान्, गलमुच्छवाला, दाढ़ी-मूँछवाला।

**whisket** ह्विस्'क्टि n. डलिया^F, टोकरी^F।

**whiskified** ह्विस्'कि फाइड a. (हास्य०) ह्विस्की^F से धुत्त, मदमत्त।

**whisky¹, -key** ह्विस्'कि, -कि n. धान्यिरा^F, ह्विस्की^F (जौ इत्यादिसे तैयार तेज मदिरा^F)।

**whisky²** n. (एक किसकी हल्की गाड़ी^F) ह्विस्की^F।

**whisper¹** ह्विस्'पॅर् n. उपजाप, फिसफिसाना, फुसफुसाहट^F, काना-फूसी^F, फुसुर-फुसुर^F, फुसफुस^F (*always talks in a* ~); अफवाह^F; सरसराहट^F, हरहराहट^F, खड़खड़ाहट^F, हल्की ध्वनि^F।

**whisper²** v.i. उपजाप करना, फिसफिसाना, फुसफुसाना, काना-फूसी^F करना, कानमें कहना, चुपकेसे कहना; चुगली^F करना, बदगोई^F करना; षड्यन्त्र रचना; गुप्त रूपसे प्रसिद्ध करना, खुफिया तौरपर बात^F फैलाना

(*it is ~ ed that*); बताना, कहना; (पत्तियों^F, झरने इत्यादिका) खरखराना, सरसराना, हरहराना।

**whisperer** –रॅर् n. कर्णजप, उपजापक, कानाफूसी^F करनेवाला; निन्दक, चवाई, चुगलखोर, चुगली^F करनेवाला, खुसुरपुसुर करनेवाला, बदगो।

**whispering** –रिंग् १.n. उपजाप, उपजपन, कानाफूसी^F; चवाव, चुगली^F, बदगोई^F; २. a. उपजापी, फुसफुसानेवाला; चुगलखोर; ~-gallery उपजापी भवन, दूरश्रावी वीथिका^F, दूरश्रावी दीर्घा^F, (भौ०) मरमरवीथि^F, मरमर गैलरी^F।

**whist**¹ ह्विस्ट्' n. ह्विस्ट, ताशका एक खेल।

**whist**² a. (प्रा०) स्थिर, स्तब्ध, निःस्तब्ध, नीरव, शान्त, मौन, चुप, खामोश।

**whist**³, **whisht** –ह्विश्ट्' intt. चुप! खामोश! हुश!

**whistle**¹* वि'सॅल् n.शीकार^F, सीटी^Fकी आवाज^F, सिसकारी^F, सनसनाहट^F; (सीटी^Fपर बजाया जानेवाला) गीत, सुर; सीटी^F*; गला, हलक; heavy ~ छः छेदवाली टीनकी बाँसुरी^F; *wet* one's ~ पीना, मदिरापान करना।

**whistle**² v.t. & i. सीटी^F देना, सीटी^F बजाना (*boy, steam-engine, driver, ~s*); (पक्षियों इत्यादिका) कलरव करना, चहचहाना, टी-टी-टुट्-टुट्^F, करना; (बन्दूक^Fकी गोली^F या हथियारोंका) सनसनाना, सनसन करना; सीटी^F देकर बुलाना; (सीटी^Fपर) गीत गाना, राग बजाना; *go ~ing* उपेक्षा^F करना, मनमानी^F करना; *~ down the wind ~* छोड़ देना, जाने देना।

**whistler** –लॅर् n. सीटी^F बजानेवाला; सनसनानेवाला; (विशे०) गिलहरी^Fकी एक जाति^F; पक्षियोंकी एक जाति^F।

**whistling** –लिंग् n. पक्षियों एवं पशुओंके नामोंमें प्रयुक्त, सीटीवाला (*~ eagle, marmot*)।

**whit**¹ ह्विट्' n. अणु, कण, लेश, टुकड़ा, ज़र्रा; *not* or *never a ~* बिलकुल नहीं।

**Whit**², **Whitsun** ह्विट्', ह्विट्'सॅन् aa. धवल, उज्ज्वल, सफेद; ~ Monday, Tuesday धवल सोमवार, धवल मंगलवार, ईस्टरके एक सप्ताह बादका सोमवार या मंगलवार; ~ Sunday धवल रविवार, ईस्टरोत्तर इतवार, (ईस्टरके बादका) सातवाँ रविवार; ~ suntide धवल रविवारसे आरम्भ होनेवाला समय; ~sun week धवल रविवार-सप्ताह, ईस्टरके बादका हफ्ता।

**white**¹ ह्वाइट्' n. आश्वेत वर्ण, शुक्लवर्ण, श्वेत रंग, किंचित् सफेद रंग; श्वेत परिधान, सफेद वस्त्र (*dressed in ~*); सफेदी^F (*~ of egg*); कोया, ढेला, आँख^Fकी सफेदी^F, तितली^Fकी सफेद जाति^F; (pl.) श्वेतप्रदर, सफेदा।

**white**² v.t. (प्रा०) शुभ्र करना, धवल करना, निर्मल करना, उज्ज्वल करना, श्वेत करना, उजला करना, सफेद करना; सफेदी^F करना।

**white**³* a. शुभ्र, शुक्ल, गौर, धवल, निर्मल, अमल, उज्ज्वल, श्वेत*, तुहिनवर्ण, तुषाराभ, सित, गोरा, उजला, सफेद*; पाण्डु, पाण्डुर वर्णका, काफूरी, हलका पीला; (जल, वायु^F, प्रकाश आदि) वर्णहीन, रंगहीन, बेरंग; पारदर्श, पारदर्शी; (ला०) निर्दोष, निष्कलंक, प्रक्षालितपाप, अवदात, विमल, शुद्ध, पवित्र, सुथरा, साफ, कोरा; अज्ञ, अनजान, भोला; निर्लिप्त; गोरा; गोरोंसे सम्बन्धित (*~ culture, civilization*); प्रतिक्रान्तिवादी, प्रतिक्रियावादी, क्रान्ति-विरोधी, राजपक्षपोषी; ~ alloy नकली चाँदी^F; ~ ant दीमक^F; ~ arsenic (रसा०) संखिया^F; ~ bear (ध्रुवदेशीय) श्वेत रीछ; ~ coffee दूधवाली कॉफी^F; ~-collar⊙ बाबूलोग, ~ corpuscle (चि०) श्वेत-कोशारक्तकी^F; (जीव०) श्वेत-कणिका^F; ~ flag श्वेत ध्वज, सन्धि-पताका^F, युद्ध-विराम-सूचक चिह्न; सफेद झण्डा; ~ gloves (दौरेके न्यायाधीशको उपहार-स्वरूप प्रदत्त) सफेद दस्ताने; ~ hands (शा०) श्वेत हस्त, गोरे चिट्टे हाथ; (ला०) अकलुषता^F, निर्दोषता^F, पवित्रता^F, उजलापन; निर्लिप्तता^F, शुद्धता^F; ~-handed निर्दोष, निष्कलंक, निष्कलुष, पवित्र, निर्लिप्त, शुद्ध, उजला; ~ heart-cherry पीली चेरी^F; ~ heat (रसा०) श्वेत-ताप, अति उष्णता^F, चरम उष्णता^F; (ला०) सम्भ्रम, संवेग इत्यादि; ~ horses उज्ज्वल शिखरयुक्त सागरकी तरंगें^F; W~ House श्वेत भवन, (अमेरिकाके राष्ट्रपतिका निवासभवन) ह्वाइट हाउस; ~ leg (चि०) श्वेतपाद (प्रसूता^Fका); ~ light (भौ०) श्वेत प्रकाश, रंगहीन प्रकाश; (परि०) सादी बत्ती^F, सफेदबत्ती^F; ~ line (नौवि०) सूतकी डोरी^F, (चि०) श्वेत रेखा^F; ~-lipped (भयके कारण) पीताधर, सफेद होठोंवाला; ~-livered ईर्ष्यालु; भीरु, कायर, बुजदिल; क्षीण, कृश, दुर्बल, निर्बल; ~ man श्वेतांग, गोरा, यूरोपीय; (बोल०) सद्वंशोत्पन्न, श्रेष्ठ चरित्रवाला, भला आदमी, शरीफ आदमी; ~ matter (चि०) मस्तिष्क और सुषुम्नाका श्वेत-भाग; (चि०, जीव०) श्वेत द्रव्य, T.; ~ meat (मुर्गी^F, खरगोश आदिका) श्वेत मांस, सफेद गोश्त; खीर^F, फिरनी^F; ~ mixture श्वेत सत्त्व; ~ paper (सरकार^F द्वारा प्रेषित सूचनार्थ) श्वेतपत्र; ~ pox (चि०) मृदुलमसूरिका^F, सौम्य चेचक^F; ~ sheet पश्चात्तापी वस्त्र; अनुतापक वेश; ~-slave गौरदासी (वेश्या-वृत्ति^Fके लिए फँसायी जानेवाली लड़की^F); ~ slavery, ~-slave trade गौरदासी-व्यवसाय (वेश्या^F बनानेके लिए लड़कियाँ^F फँसानेका व्यवसाय); ~ smith कलईगर, टीनका काम करनेवाला, कलई^F करनेवाला; ~ squall सफेद (लहरों^Fके आनेसे सूचित उष्णकटिबन्धीय देशोंके सागरोंका) झंझावात, तूफान; ~-stick (कृषि०) श्वेतमारी^F, केंक्नो^F; ~ war आर्थिक युद्ध, रक्तहीन युद्ध; ~ wash सुधालेप या चूनेकी पुताई^F (करना), सफेदी^F (करना), कलई^F करना; (ला०) लीपापोती^F (करना); ~ wine स्वर्णमदिरा^F, श्वेत सुरा^F, सुनहरे रंगकी मदिरा^F; ~ witch (केवल लाभकारी उद्देश्योंमें शक्ति^F व्यय करनेवाली) प्रेतात्मा^F, चुड़ैल^F; *stand in a ~ sheet* स्वीकारोक्ति^F करना, अनुताप करना, पश्चात्ताप करना, तौबा करना; *the ~ man's burden* श्वेत मानवोचित उत्तरदायित्व; विश्वनेतृत्व; चारित्र्य;

~ acre, ~ ale, ~ andalusian, ~ ash, ~ bacillus, ~-back, ~-backed, ~ bait, ~ bark, ~ basswood, ~-beaked, ~beam, ~beard, ~-bellied, ~ bill, ~ birch, ~ bird, ~ blaze, ~ blister, ~ blood, ~ body, ~ bole, ~ bonnet, ~-bordered hat, ~ brass, ~-breasted, ~-browed, ~ camphor oil, ~-capped, ~ cedar, ~ chamber, ~-cheeked, ~ clay, ~ clover, ~ coat, ~-collared, ~-cotton tree, ~-crested, ~ crowned, ~ deal, ~ dittany, ~-ear, ~-eared, ~ elephant, ~ emetic nut, ~ ensign, ~ eye, ~-eyed, ~ face, ~-faced, ~ fibre, ~ flag, ~ ~-flowered, ~ fluff, ~ foot, ~-footed, ~ frangipani, ~-fronted, ~ garden jasmine, ~ garden poppy, ~ glasswort, ~ goosefoot, ~ gourd, ~ gourd melon, ~ gram, ~ grouse, ~ grub, ~ gum, ~ hair, ~-haired, ~ head, ~-headed, ~ heat, ~ hellebore, ~ hoarhound, ~-hot, ~ ibis, ~ iron, ~ jasmine, ~ lead, ~ lead ore, ~-legged, ~ leghorn, ~ lily, ~ line, ~ magic, ~ mahogany, ~ mallow, ~ mangrove, ~ mark, ~ melilot, ~ metal, ~-minded, ~ mould, ~ mulberry, ~ mustard, ~-necked, ~ oil, ~ owl, ~ pelican, ~ pine, ~ poplar, ~ poppy, ~ pot, ~ potato, ~ printing quarto, ~ radiation, ~ rent, ~ rhinoceros, ~ rice, ~ root, ~ rot, ~-rumped spinetail, ~ rust, ~ sandalwood, ~ scour, ~ seat, ~-shafted, ~-silk-cotton tree, ~spaces, ~ spar, ~-spotted, ~ stork, ~-tailed, ~ teak, ~ tea tree, ~ tern, ~ thorn, ~ throat, ~-throated, ~ tin, ~ tip, ~ tissue paper, ~ tree, ~ tropic bird, ~ trousers, ~ vetch, ~ vitriol, ~ wagtail, ~ ware, ~ washing, ~ water lily, ~ whale, ~ willow, ~-winged, ~ wood, ~ wort, ~ zinc.

**Whitechapel**[1] ह्वाइट्'चैपॅल् n. दो पहियोंकी हल्की गाड़ी^F^ ।

**Whitechapel**[2] v.t. (ताशके ह्विस्ट नामक खेलमें) एक ही रंगके पत्ते चलना ।

**Whitehall** ह्वाइट्'हॉल् n. (लण्डनमें) सरकारी दफ्तर ।

**whiten** ह्वाइ'टॅन् v.t. & i. सफेद कर देना, गोरा करना, सफेद पड़ना, सफेद हो जाना; उज्ज्वल करना, निर्दोष बनाना ।

**whitener** –नॅर् n. आश्वेतक व्यक्ति, श्वेतरंजक व्यक्ति, सफेदी करनेवाला आदमी ।

**whiteness** –ट्'निस् n. श्वेतता^F^, शुक्लता^F^, शुभ्रता^F^, धवलता^F^, धौलापन, सफेदी^F^; शुद्धता^F^, पवित्रता^F^, सुथरापन, सफाई^F^ ।

**whitening** –'टॅनिंग् n. पुताई^F^ करना, सफेदी^F^ करना =WHITING[1]

**whites** ⊙ –ट्स् n. (चि०) श्वेतप्रदर ।

**whither**[1] ह्वि'दॅर् n. लक्ष्य, गन्तव्य (*our whence & our* ~) ।

**whither**[2] adv. (विशे० प्रा०) कहाँ, कहाँतक, किधर, किस ओर, किस तरफ; जहाँ, जिधर, जिस ओर, जिस तरफ (*I see* ~ *your question tends*)) ।

**whithersoever** –सोए'वॅर् adv. यत्र कुत्रापि, जहाँ कहीं भी ।

**whiting**[1] ह्वाइ'टिंग् n. सुधा^F^, (सफेदी^F^ करनेमें प्रयुक्त) चूना, खड़ियामिट्टी^F^; सफेदी^F^ ।

**whiting**[2] n. सामुद्रिक मत्स्य-विशेष, ह्वाइटिंग ।

**whitish** ह्वाइ'टिश् a. आश्वेत, आपाण्डु, ईषत् श्वेत, किंचित् श्वेत, श्वेताभ, सफेद-सा, धौला-सा, कुछ-कुछ सफेद (~*brown, grey*) ।

**whitleather** ह्विट्'लॅदॅर् n. श्वेतचर्म, सफेद चमड़ा ।

**whitlow** ह्विट्'लो n. (चि०) नखपाक, उपनख, चिप्प, अंगुलिवेष्टक, अंगुलवेड़ा; अर्बुद, जलका, गलका, रसौली^F^; नखव्रण ।

**whitster** ह्विट्'स्टॅर् n. मसालेसे धोनेवाला धोबी ।

**Whitsun** ह्विट्'सॅन् दे० WHIT[2].

**whittle**[1] ह्वि'टॅल् n. क्षुरिका^F^, छुरी^F^, लम्बा छुरा, जेबी चाकू ।

**whittle**[2] v.t. & i. (चाकू या छुरी^F^से) कर्तन करना, काटना, छाँटना, तराशना, छीलना; काटकर सुडौल बनाना; (*at* के साथ) घटाते-घटाते बहुत कम कर देना ।

**Whitworth thread** ह्विट्'वर्थ् थ्रॅड् n. धातु^F^का बना हुआ स्क्रूका धागा ।

**whity** ह्वाइ'टि a. श्वेताभ, धवलाभ, सफेद-सा, कुछ-कुछ सफेद (~*-brown*) ।

**whiz(z)**[1] ह्विज़् nn. सनसनाहट^F^, भनभनाहट^F^, साँय-साँय^F^, सन्नाटेकी आवाज^F^; ~-bang (सैन्य०, ग्रा०) धाँय, जर्मन बन्दूक^F^से छूटी हुई गोली^F^ ।

**whiz(z)**[2] v.i. सनसनाना, भनभनाना, साँय-साँय^F^ करना, पिनपिनाना, सरसराना; धाँय^F^ करके छूटना ।

**W.H.O., WHO** World Health Organization.

**W.H.O.** Ware-House Officer.

**who*** हू' pron. (प्रश्न वाचक) कौन*, किसने, किस तरहका, किस हैसियत^F^का (~ *said so ?*); (सम्बन्ध-वाचक या व्यक्तिवाचक) जो, जिसने (*there was no one* ~ *could tell this*); जो कि, जिसने कि; और वह, और उसने; यद्यपि वह, यद्यपि उसने; जब कि वह, जब कि उसने; यदि वह, यदि उसने इत्यादि; *he* ~ *hath God hath all* जिधर रब उधर सब; ~ *runs gets* खोजै सो पावै; ~ *seek they find* जिन खोजा तिन पाइयाँ ।

**whoa** हो'अ् दे० WO.

**whodunnit** हू'डनिट् n. (ग्रा०) जासूसी कहानी^F^ ।

**whoever, whoso, whosoever, whoe'er, whosoe'er** हूऍ'वॅर्, हू'सो, हूसोऍ'वॅर्, हूऍअॅर्', हूसोऍअॅर्' pronn. जो कोई, जो भी, जिस किसीका (*~ comes will be welcome*) ।

**whole**[1] होल्' n. समग्र वस्तु^F^, सम्पूर्ण वस्तु^F^; (सम्पूर्ण) परिमाण, मात्रा^F^; सम्पूर्ण प्रणाली^F^, सम्पूर्ण व्यवस्था^F^, साकल्य, समग्रता^F^, समष्टि^F^, आंगिक एकता^F^; कुल योग ।

**whole**[2] a. सम्पूर्ण, समस्त, समग्र, सकल, पूर्ण, पूरा, सारा, समूचा, सब, तमाम, कुल अनुकलश्र; अखिल, निखिल, अशेष, अविभाज्य; अविकल, अक्षत, अखण्ड, अविकृत, समूचा, पूराका पूरा; सद्विग्रह, स्वस्थ, तन्दुरुस्त (*they that be ~ need not a physician*); ~-blood (का०) सगा; ~-hearted ऐकान्तिक, आन्तरिक, हार्दिक, दिली, पूरा-पूरा; ~-heartedness ऐकान्तिकता^F^, आन्तरिकता^F^, हार्दिकता^F^, पूरी कोशिश^F^, लगन^F^, पूरा जोश; ~-hogger अतिवादी, सम्पूर्णतावादी; ~-length (प्रायः चित्र) पूर्णाकार, आपादमस्तक, आदमकद; ~ meal (चि०) (अनछना) आँटा; ~ note ⊙ अर्द्ध लघु स्वर; ~ numbers पूर्णांक, कुल योग; ~ sale बहुशो विक्रय, थोक बिक्री^F^, थोक^F^ (*~ saleprice*); राशिगत, थोक, एकदम; बड़ा भारी (*a ~ sale slaughter*); adv. थोकके हिसाबसे, बड़े पैमानेपर; एकदम; ~ saler बहुशो विक्रेता, थोक, विक्रेता, थोक फरोश; ~-time समग्रकालीन, पूर्णकालिक, (*~ labrur*); *do a thing with* one's *~ heart* जीजानसे कोई कार्य करना; *on* or *upon the ~* कुल मिलाकर;

~-backed, ~ bamboo, ~ bending, -~bodied, ~ cereals, ~ circle method, ~-coloured, ~-cultivated, ~-eared, ~fibre, ~ gale, ~ grains, ~-headed, ~-hoofed, ~ instalment, ~ life policy, ~ milk, ~ mouthed, ~ number, ~ pressure, ~ rice, ~-soled, ~-souled, ~-spined, ~ study, ~ surface, ~-wheat, ~ year.

**wholeness** –'निस् n. समग्रता^F^, सम्पूर्णता^F^, समस्तता^F^, समूचापन; सकलता^F^, पूर्णता^F^, पूरापन; अविभाज्यता^F^; अविकलता^F^, अक्षतता^F^, अखण्डता^F^, अविकृतता^F^ ।

**wholesome** –'सॅम् a. पथ्यकर, पथ्य, पौष्टिक, स्वास्थ्यकर, स्वास्थ्यप्रद, स्वस्थ, आरोग्यावह; उपकारी, हितावह (*~ advice, exercise*) ।

**wholesomeness** –निस् n. पथ्यकरता^F^, पौष्टिकता^F^, स्वास्थ्यकरता^F^, स्वास्थ्यप्रदता^F^; उपकारिता^F^, उपकार, हित ।

**wholly** –'लि adv. पूर्णतः, सम्पूर्णतः, पूर्णतया, सर्वशः, सर्वतोभावेन, सर्वथा, पूर्णरूपेण, सरासर, बिल्कुल (*a ~ bad example*) ।

**whom** हूम्' WHO से कर्म०, किसे, किसको; जिसे, जिसको (*the man ~ you saw*) ।

**whomsoever** हूम्सोऍ'वॅर् pron. जिस किसीको ।

**whoop** हूप्' HOOP[2] का भिन्न रूप ।

**whoopee**[1] ⊙ वू'पी n. विनोद, आनन्द (*make ~*) ।

**whoopee**[2] ⊙ int. हो-हो, अहा-हा (प्रसन्नता-द्योतक ध्वनि^F^) ।

**whooper** हो'पॅर् n. हो-हो करनेवाला, आहा-हा करनेवाला ।

**whooping** हो'पिंग् n. ~ cough (चि०) कुक्कुर कास, कुक्कुर खाँसी^F^, काली खाँसी^F^ ।

**whop** ह्वॉप्' v.t. (ग्रा०) मारना, पीटना, ठोंकना; (ला०) पराजित करना, नीचा दिखाना, हराना, मात करना, पछाड़^F^ देना; थप्पड़ जड़ना ⊙; मुँह लाल कर देना ⊙ ।

**whopper** –'पॅर् n. फड़फड़ानेवाला; महा झूठ, सफेद झूठ ।

**whopping** –पिंग् १. n. मार^F^, पीट^F^, ठोंक^F^, मरम्मत^F^; पराजय^F^, हार^F^, मात^F^; २. a. बहुत बड़ा (*a ~ lie*) ।

**whore**[1] होअॅर्' n. वारप्रिया^F^, वार-स्त्री^F^, वार-पत्नी^F^, वारांगना^F^, गणिका^F^, वेश्या^F^, कस्बी^F^, छिनाल^F^, रण्डी^F^, बाजारू औरत^F^; व्यभिचारी, विट, अवैध सम्भोगकर्त्ता, भोगी, लम्पट, लुच्चा; वेश्यागामी ।

**whore**[2] v.i. (पुरुष-सम्बन्धी) व्यभिचार करना, अवैध सम्भोग करना, लुच्चेबाजी^F^ करना; वेश्यावृत्ति^F^ करना; दुष्टता^F^ करना, अनीति^F^ करना, अन्यायाचरण करना, बदमाशी^F^ करना, मूर्तिपूजा^F^ करना, पत्थर पूजना ।

**whoredom** –'डम् n. वेश्यावृत्ति^F^, छिनाला; वारस्त्रीगमन, वेश्यागमन, रण्डीबाजी^F^, पतुरिया^F^से फँसना; (शास्त्र०) मूर्तिपूजा^F^ ।

**whoremaster** –'मॉस्टर् n. भाँड़, भँड़ुवा, रण्डी^F^का दलाल ।

**whoremonger** –मन्गॅर् n. WHOREMASTER.

**whoremongering** –'रिंग् n. भँड़प्पन, भँड़ुवागीरी, रण्डी^F^की दलाली^F^ ।

**whoring** –'रिंग् n. भँड़प्पन, भँड़ुवागीरी^F^, रण्डी^F^की दलाली^F^; मूर्तिपूजा^F^ (*go a-~ after strange gods*) ।

**whorish** –रिश् a. अपूत, अपावन, अपवित्र; कामी, कामुक, भोगी, विलासी, वेश्यागामी, रण्डीबाज ।

**whorishness** –निस् n. अपूतता^F^, अपावनता^F^, अपवित्रता^F^; भोग, कामुकता^F^, भोगिता^F^, विलासिता^F^, वेश्यागामिता^F^ ।

**whorl** ह्वॉर्ल्' n. (डण्ठलके चारों ओर) पत्तोंका घुमावदार गुच्छा; आवर्त, भ्रमि^F^, घुमाव ।

**whorled** –ड्' a. आवर्तवत्, (कृषि०, वन०, प्राणि०) आवर्तरूप, भ्रमिरूप, भ्रमियुक्त, चक्रकार, (*~ antenna*), घुमावदार; गुच्छेदार, लच्छेदार, (*~ leaf*) ।

**whortleberry** वर्'टॅल्बॅरि n. = BILBERRY.

**whose** हूज्' pron. किसका (*~ house is that ?*); जिसका (*there is the man ~ book is missing*) ।

**whose-ever, whosesoever** –ऍ'वॅर्, –सोऍ'वॅर् दे० WHOEVER.

**whoso, whosoever** हू'सो, –ओ'वर् दे० WHOEVER.

**whur** हुर्' n. & v.i. = WHIR[1,2].

**why**[1] हाइ' n. क्यों, हेतु, कारण, वजह; व्याख्या^F, कैफियत^F, हाल-हवाल।

**why**[2]* adv. क्यों*, किसलिए, किस उद्देश्यसे, किस प्रयोजनसे, किस आधारपर, किस कारणसे, काहेको (*~ did you do it ?*); जिसके कारण, जिस उद्देश्यसे, जिस लिए, जिस आधारपर, जिस बिनापर (*the reasons ~ he did it are obscure*)।

**why**[3] int. (विस्मयादिबोधक) क्यों ! (~, *it is surely Jones !*)।

**W.I.** West Indies; Workshop Inspector.

**wick**[1] विक् n. वर्तिका^F, (रसा०) वर्ति^F, बत्ती^F, पलीता, फलीता।

**wick**[2] n. ग्रामक, छोटा-सा गाँव, पुरवा, बस्ती^F।

**wicked** वि'किड् a. दुष्ट, खल, पापी, पापिष्ठ, शठ, दुर्वृत्त, दुराचारी, गर्हित, दुरात्मा, दुश्चरित्र, अनैतिक, खोटा; बुरा, खराब; निर्दय, दयाहीन, अन्यायी, आततायी, जालिम, बदमाश, शरारती, पाजी।

**wickedness** वि'किड्‌निस् n. दुष्टता^F, खलता^F, दौर्जन्य; दौरात्म्य, दुर्वृत्ति^F, अधर्म, पापिष्ठता^F, गर्हितता^F, दुश्चरित्रता^F, दुराचार, अनैतिकता^F, बुराई^F; निर्दयता^F, अन्यायीपन, आततायीपन; बदमाशी^F, शरारत^F, पाजीपन।

**wicker** वि'कॅर् n. विदल, नम्य शाख, नमनीय शाखा^F, खपची^F; टहनी^F, डाली^F, साँटी^F, झुकनेवाले नरम बेंत; ~-work लचीली डाली^Fकी बनी हुई टट्टरी^F या टोकरी^F।

**wickered** –ड् a. लचीली डाली^Fकी बनी हुई।

**wicket** वि'किट् n. छोटा-सा दरवाजा, खिड़की^F, नीम दरवाजा; (क्रिकेट) विकेट; क्रीड़ास्थली^F, खल पिच (*play on a perfect ~*); *five ~s down* पाँच उड़ गये; ~ gate (रेल०) उपद्वार, छोटा दरवाजा; *keep ~, be ~-keeper* (क्रिकेट) विकेटपर खड़े होना।

**wicking** वि'किंग् n. वर्त्युपकरण, वर्तिकोपकरण, बत्ती^F का सामान, फलीता बनानेकी सामग्री^F।

**wide**[1] वाइड्' n. (क्रिकेट) वाइड बॉल।

**wide**[2]* a. विस्तीर्ण, विस्तृत, व्यापक, प्रशस्त, असंकीर्ण, विशाल, खुला, चौड़ा*, (*~ door, margin, road*); व्यापी, दूर तक फैला हुआ (*~ demand, distribution*); आध्यात्मिक; महान्, बहुत बड़ा; शिथिल, ढीला; मुक्त, स्वतन्त्र; स्वच्छन्द, छुटा हुआ, आजाद; सामान्य, साधारण; पूरा खुला हुआ (*staring with ~ eyes*); (क्रिकेटमें विकेट) दूर, निश्चित दूरी^Fपर, दूर हटा हुआ; ~ awake सतर्क, सचेत, सावधान, सजग, जागरूक, चौकस, आगाह, होशियार; ~-awake n. टोप, फेल्ट हैट; ~ ball (क्रिके०) वाइड बॉल; ~ culture सामान्य संस्कृति^F, जनसंस्कृति^F; ~ fame विख्याति^F, व्यापक ख्याति^F, व्यापक प्रसिद्धि^F, बहुत बड़ा नाम; ~ margin बहुत गुंजायश^F; ~spread सुविस्तृत, विशाल, प्रशस्त, दूर-दूर तक फैला हुआ (*~ spread calamities*); *give ~ berth to* दूर रहना, बचे रहना; *hazard a ~ guess* खुला अनुमान करना, गुंजाइश^F छोड़कर बात^F कहना; *the ~, the ~ world* विशाल जगत् विस्तृत संसार, लम्बी-चौड़ी दुनिया^F।

**wide**[3] adv. खुले; परे (*the arrow fell ~ of the mark*); पूर्णतया, पूरे तौरपर (*window is ~ open*)।

**widen** –'डॅन् v.t. & i. विस्तृत करना, विस्तीर्ण करना, विशाल बनाना, असंकीर्ण करना, प्रशस्त करना, फैलाना, फैलना, चौड़ा करना, चौड़ा होना, खुला करना।

**widened** –ड् a. विस्तारित, असंकीर्णकृत, प्रशस्तकृत, विशाल किया हुआ, फैलाया हुआ, चौड़ा किया हुआ।

**wideness** –ड्'निस् n. विस्तीर्णता^F, विस्तृतता^F, व्यापकता^F, प्रशस्तता^F, असंकीर्णता^F, चौड़ाई^F, फैलाव; आध्यात्मिकता^F; महत्ता^F, बड़प्पन; शिथिलता^F, ढीलापन; मुक्ति^F, स्वतन्त्रता^F, स्वच्छन्दता^F, आजादी^F; सामान्यता^F, साधारणता^F; चौकसी^F; जागरूकता^F, होशियारी^F।

**widening** –'डॅनिंग n. विस्तारण, असंकीर्णन, प्रशस्तीकरण, स्फारण, विशालीकरण, फैलाना, फैलना, चौड़ा होना; ~joint धार जोड़।

**widgeon** वि'जन् n. विजन (एक प्रकारकी जंगली बतख^F); मूर्ख, बुद्धू।

**widish** वाइ'डिश् a. ईषद्विस्तीर्ण, किंचिद्विस्तृत, कुछ व्यापक, फैला-सा, चौड़ा-सा।

**widow**[1] वि'डो n. मृतभर्तृका^F, विधवा^F, बेवा^F, राँड़^F; child ~ बालविधवा^F; ~'s cruse देखनेमें कम किन्तु कभी न समाप्त होनेवाली राशि^F, ~'s mite (विधवा^F द्वारा प्रदत्त) यथाशक्य दान, थोड़ा कण-भर दान।

**widow**[2] v. t. विधवा^F कर देना, बेवा^F कर देना, राँड़^F बना देना; विधुर कर देना, रँडुआ कर देना।

**widowed** –ड् a. विधुरित, विधुर, (*the ~ father*); विधवा, अनाथ (*the ~ mother*)।

**widower** –डोॲर n. विधुर, रँडुआ।

**widowhood** –डोहुड् n. वैधव्य, विधवापन, रँड़ापा।

**width** विड्‌थ्' n. विस्तृति^F, विस्तार, चौड़ाई^F, पाट, अर्ज; (अर्ज; (दृष्टिकोणों इत्यादिकी) उदारता^F, उच्चता^F, विशालता^F, व्यापकता^F; निश्चित चौड़ाई^Fके किसी पदार्थका टुकड़ा, पाट (*shall want 3 ~s of it*)।

**wield** वील्ड्' v.t. शासन करना, वशमें रखना, अधिकारमें रखना, कब्जेमें रखना, काबूमें रखना; व्यवस्थित करना; उपभोग करना, लाभ प्राप्त करना, काममें लाना, बरतना; उठाना, घुमाना, फिराना, चलाना, हिलाना; (*~ the sceptre* शासन करना; *~ weapons* (शा० एवं ला०) अस्त्र उठाना, शस्त्रधारण करना, हथियार उठाना।

**wieldable** –'डॅबॅल् a. शास्य, शासनीय, वश्य, अधिकार्य, अधिकारमें करने योग्य, काबूमें करने योग्य; उठाने या चलाने लायक।

**wielder** –डॅर n. शासक, अधिकर्ता, कब्जेवाला, काबू करनेवाला; चलने या उठानेवाला।

**wieldless** –ड्'लिस् a. अव्यवस्थाप्य, अव्यवस्थापनीय, अ-वश्य, न सँभालने योग्य, बेकाबू।

**wieldy** –'डि a. शास्य, शासनीय, वश्य, अधिकार्य, व्यवस्थाप्य, व्यवस्थापनीय, सुप्रयोज्य, इन्तजामके लायक, काबूमें आने लायक।

**wife** वाइफ़् n. (pl. *wives*) दारा^F, भार्या^F, स्त्री^F, सहधर्मिणी^F, गृहस्वामिनी^F, पत्नी^F, जोरू^F, औरत^F, घरवाली^F, मेहरारू^F, लुगाई^F, बीवी^F; (अब अप्र०) वृद्धा^F, बुढ़िया^F; old wives' tale अन्धविश्वासपूर्ण रीति^F, मूर्खतापूर्ण परम्परा^F।

**wifehood** –'हुड् n. भार्यात्व, स्त्रीत्व, पत्नीत्व, जोरूपन।

**wifeless** –'लि‌स् a. पत्नीविहीन, बिना औरत^Fका।

**wifelike, wifely** –लाइक्, –लि aa. भार्योचित, पत्न्युचित, बीवी^Fके लायक, औरत^Fका-सा।

**wifie** –'फ़ि n. दयिता^F, प्रियतमा^F, प्राणप्रिया^F, प्यारी^F; छोटी-सी पत्नी^F।

**wig**[1] विग् n. उपकेश, (कृत्रिम बालोंका टोप) विग; *there will be ~s on the green* खुल्लमखुल्ला लड़ाई^F होगी।

**wig**[2] v. t. (बोल०) भर्त्सना^F करना, निर्भर्त्सना^F करना, डाँटना-डपटना, बुरा-भला कहना।

**wigan** वि'गॅन् n. (किरमिचकी तरहका एक कड़ा पदार्थ) विगन।

**wigged** विग्ड' n. विग-सज्जित, बाल पहने हुए।

**wiggery** –'गॅरि n. कृत्रिम केश-कलाप, विग।

**wigging** वि'गिंग् n. (बोल०) भर्त्सना^F, निर्भर्त्सना^F, डाँट-डपट^F, लानत-मलामत^F।

**wiggle** वि'गॅल् v. t. (बोल० या बोली^F) इतस्ततःचालित करना, दोलित करना, इधर-उधर हिलाना, घुमाना; (नाव^Fको) एक चप्पूसे चलाना।

**wight**[1] वाइट् n. (प्रा० या हास्य०) माणवक, जन्तु, प्राणी, जीव, व्यक्ति, आदमी, मर्द (*luckless, wretched,* ~)।

**wight**[2] a. सुदृढ़, सुपुष्ट, हृष्टपुष्ट, तगड़ा।

**Wigorn. Wigorniensis,** of Worcester.

**wigwag** ⊙ विग्'वैग् v.t. झण्डेसे संकेत करना।

**wigwagger** –गॅर् n. संकेतक सैनिक, निर्देशक सैनिक, सिग्नल देनेवाला सिपाही।

**wigwam** विग्'वै(वॉ)म् n. (अमेरिकी) रेड इण्डियन-कुटीर (पश्चिमी द्वीप समूहके) आदिवासियोंका झोपड़ा या खेमा।

**wild**[1] वाइल्ड ' n. वन, जंगल, उजाड़; मरुभूमि^F, मरु-प्रदेश, मरुस्थल, मरुथल, रेगिस्तान; ऊसर प्रदेश, बंजर इलाका।

**wild**[2] a. अपालित, अपोषित, वन्य, वनजात, जंगली, वनैला, वहशी; निर्जन, सुनसान, वीरान; (घोड़े, खच्चर आदि) सतर्क, भड़कीला, बिगड़ैल; (भूमि^F इत्यादि) आकृष्ट, आकर्षित, परती, बिना जोती हुई; अ-वश्य, अनियन्त्रित, अशासनीय, असभ्य, दुर्दान्त, उद्दाम, उच्छृंखल, हठी, दुराग्रही, जिद्दी, सरकश, बे-लगाम (~ *fellow, youth*); उत्कट, तीव्र, उग्र, प्रचण्ड, प्रबल, तेज, तूफानी; भयानक, सनकी, प्रचण्ड; अनोखा, निराला; उत्सुक, उत्कण्ठित, उत्तेजित, व्यग्र, उन्मत्त, अतिव्याकुल, उतावला; पागल, दीवाना, सिरफिरा; श्रमशील, परिश्रमी, मेहनती; कामी, कामुक, लम्पट, दुराचारी, व्यभिचारी; चरित्रहीन; अन्धाधुन्ध, ताबड़-तोड़, उत्तेजनावश किया हुआ, बे सोचा-समझा; अविचारित, अचिन्तित (~ *guess, shot*); the ~ men अतिवादी व्यक्ति, इन्तिहापसन्द मेम्बर; ~ basil (वन०) वनतुलसी^F, जंगली तुलसी^F; ~ beet (वन०) जंगली चुकन्दर; ~ cat वनबिलाव, जंगली बिल्ली^F; ~ fire दाव^F, दावानल^F, दावाग्नि^F, वनानल^F, वनाग्नि^F, ~-goose वनहंस, जंगली हंस; मूर्ख व्यक्ति; ~-goose chase जंगली हंसका शिकार; (ला०) असम्भव कार्यकी चेष्टा^F; ~ man क्रूर व्यक्ति, असभ्य आदमी, जंगली आदमी, वहशी आदमी; ~ scenery भयंकर दृश्य; ~ track अतंत्र ध्वनि-पथ; ~ trap (परि०) कचरा जाली^F; ~ work अवैधानिक कार्य, जंगली काम, अन्धाधुन्ध काम; *drive* ~ आपेके बाहर कर देना, पागल कर देना; *run* ~ (पौधोंका) स्वतः उगना; (मनुष्यका) मुक्त हो जाना, स्वतन्त्र हो जाना, स्वच्छन्द हो जाना, बेलगाम हो जाना;

~animal, ~ armed, ~ arrowroot, ~ asparagus, ~ ass, ~ beast, ~ bird, ~ boar, ~-born, ~ brier, ~ buffalo, ~ cabbage, ~ cherry, ~ cinnamon, ~ date-palm, ~ dog, ~ duck, ~ endive, ~ fowl, ~ game, ~ geranium, ~ ginger, ~ goat, ~ guava, ~ hog, ~ horse, ~ indigo, ~ jack, ~ jasmine, ~ jujube, ~ justice, ~ jute, ~ laburnum, ~ life, ~ lime, ~ liquorice, ~ madder, ~ mango, ~ marjoram, ~ monkey, ~ mountain region, ~ mustard, ~ oat, ~ olive, ~ pansy, ~ pear, ~ pepper, ~ pig, ~ pink, ~ plant, ~ plum, ~ rattan, ~ rice, ~ rose, ~ rue, ~ rye, ~ saffron, ~ sage, ~ service tree, ~ spinach, ~-spirited, ~ stock, ~ strawberry, ~ succory, ~ sugarcane, ~ sunflower, ~ swine, ~ swordbean, ~ thyme, ~ tobacco, ~ track, ~ transplants, ~ turnip, ~ vine, ~ violet, ~ wood, ~ yam.

**wildebeest** विल्'डॅबीईस्ट् n. (v ~ सी) = GNU.

**wilder** विल्'डॅर् v.t. (का०) उद्भ्रान्त करना, विभ्रान्त करना, व्यग्र करना, उद्वेजित करना, घबरा देना, हड़बड़ी^F में डालना, परेशान कर देना।

**wilderness** –निस् n.वन्य प्रदेश, वन, मरुभूमि^F, विजन, जंगल, उजाड़, वीराना; निर्जनता^F; अनियत संख्या^F, अपरिमित परिमाण, ढेर; *voice in the* ~ अरण्य-रोदन (करना), भैंस^Fके आगे बीन बजे भैंस^F बैठ पगुराय; *wandering* etc. *in the* ~ (किसी राजनीतिक दलसे)

अधिकारच्युत होकर घूमना।

**wilding** वाइल्‌'डिंग् n. (विशे०) जँगली सेव, जंगली, पौधा, स्वयं उगनेवाला पौधा।

**wildish** –डिश् a. ईषत्पालित, ईषत्पोषित, किंचिद्वन्य, जंगली-सा, वहशी-सा; ईषत्सतर्क, भड़कीला-सा, बिगड़ैल-सा, ईषद्वश्य, किंचिदनियन्त्रित, कुछ दुराग्रही, हठी-सा; ईषदुत्कट, ईषत्प्रचण्ड, कुछ प्रबल।

**willdness** –ड्'निस् n. वन्यता<sup>F</sup>, असभ्यता<sup>F</sup>, अशिष्टता<sup>F</sup>, गँवारपन; जंगलीपन, उजाड़, बीरानापन, रौद्रता<sup>F</sup>, प्रचण्डता<sup>F</sup>, हठवादिता<sup>F</sup>; व्यग्रता<sup>F</sup>, विभ्रान्ति<sup>F</sup>, उत्तेजनापूर्णता<sup>F</sup>, बेताबी<sup>F</sup>, परेशानी<sup>F</sup>।

**wile**[1] वाइल् n. वंचन, प्रतारण, कपट; छल, चाल<sup>F</sup>, चालाकी<sup>F</sup>, धूर्तता<sup>F</sup>, छद्म, धोखा, फरेब; लोभ, प्रलोभन, लालच।

**wile**[2] v.t. (प्रायः *into, away* के साथ) फाँसना, फुसलाना, बहकाना, झाँसा देना, धोखा देना।

**wileness** –'निस् n. प्रतारणा<sup>F</sup>, छल, चालबाजी<sup>F</sup>, मक्कारी<sup>F</sup>।

**wilful** विल्'फुल् a. स्वैरी, स्वेच्छयाकृत, यथेष्ट,स्वेच्छाकृत, स्वेच्छाचारी, कामतः, इच्छाकृत, मनमाना, जानबूझकर, (*~ breach, obstruction*); दुराग्रही, हठी, जिद्दी, सरकश।

**wilfully** –लि adv. कामतः; स्वेच्छापूर्वक, जानबूझकर (*~ donee*)।

**wilfulness** –ल्–निस् n. स्वेच्छा<sup>F</sup>, स्वेच्छाचारिता<sup>F</sup>, कामाचार, स्वैरिता<sup>F</sup>, मनमानी<sup>F</sup>; दुराग्रहवादिता<sup>F</sup>, हठवादिता<sup>F</sup>, हठ, जिद<sup>F</sup>, जिद्दीपन।

**wiliness** वाइ'लिनिस् n. प्रतारकता<sup>F</sup>, कैतव, कपट, छल, शठता<sup>F</sup>, धूर्तता<sup>F</sup>, मक्कारी<sup>F</sup>, चालबाजी<sup>F</sup>, काइयाँपन।

**will**[1]* विल्' n. प्रवृत्ति<sup>F</sup>, संकल्प, संकल्पशक्ति<sup>F</sup>, इच्छाशक्ति<sup>F</sup>, आत्मसंयम, आत्मनिग्रह (*has a strong, weak, ~*); कृति<sup>F</sup>; वांछा<sup>F</sup>, कामना<sup>F</sup>, इच्छा<sup>F</sup>*, आकांक्षा<sup>F</sup>, लालसा<sup>F</sup>, अभिलाषा<sup>F</sup>, मनोरथ, चाह<sup>F</sup>, मंशा<sup>F</sup> (*my poverty but not my ~ consents*); अभिप्राय, भावना<sup>F</sup>; अभिभूत करनेकी शक्ति<sup>F</sup>; निदेश, आदेश, आज्ञा<sup>F</sup>, हुक्म; (का०, विधा०), इच्छापत्र, वसीयत<sup>F</sup>, वसीयतनामा; विचारशीलता<sup>F</sup>, स्वेच्छाचारी विवेक; (दूसरोंके प्रति) सदिच्छा<sup>F</sup>, सद्भाव; free ~ मुक्त संकल्प, स्वतन्त्र इच्छाशक्ति<sup>F</sup>; good-~ सद्भावना<sup>F</sup>; विश्रुति<sup>F</sup>, सुख्याति<sup>F</sup>, प्रसिद्धि<sup>F</sup>; ill-~ दुर्भावना<sup>F</sup>, असद्भावना<sup>F</sup>; अविश्रुति<sup>F</sup>, कुख्याति<sup>F</sup>, बदनीयती<sup>F</sup>, बदनामी<sup>F</sup>; ~-power इच्छाशक्ति<sup>F</sup>; *at ~* स्वेच्छया, इच्छापूर्वक, अपनी इच्छा<sup>F</sup>से, मर्जी<sup>F</sup>पर; *God's ~ be done* ईश्वरेच्छा<sup>F</sup> बलीयसी; *have* one's ~ इच्छा<sup>F</sup> पूरी करना, मनकी बन आना; *where there is a ~ there is a way* जहाँ चाह<sup>F</sup> है वहाँ राह है।

**will**[2] v.t. कामना<sup>F</sup> करना, वांछा<sup>F</sup> करना, अभिलाषा<sup>F</sup> रखना, इच्छा<sup>F</sup> करना, चाहना, चाह<sup>F</sup> रखना (*God~s that man should be happy*); अपेक्षा<sup>F</sup> करना, आवश्यक समझना, जरूरत<sup>F</sup> समझना; सम्मत होना, सहमत होना; राजी होना; (कोई बात<sup>F</sup>) जरूर होना, जरूर करना, होकर रहना; निदेश करना, आदेश देना, आज्ञा<sup>F</sup> देना; इच्छापत्र लिखना, वसीयत<sup>F</sup> कर देना; (कोई काम) मनमाने ढंगसे करना।

**will**[3] v.t. & aux. गा, गे, गी (*I, we, he, they you, ~ go*); सम्भावना<sup>F</sup> होना (*this ~ be Waterloo I suppose*)।

**willed** –ड्' a. इच्छाशक्तिमान्।

**willer** –'लॅर् n. इच्छाशक्ति-सम्पन्न व्यक्ति, इच्छाशक्तिमान् व्यक्ति, चाहनेवाला।

**willies** ⊙ वि'लिज् n. भीति<sup>F</sup>, भीतता<sup>F</sup>, भयभीतता<sup>F</sup>, डरपोकपन; आवेशमन्दता<sup>F</sup>, उत्साहक्षीणता<sup>F</sup>।

**willing** वि'लिंग a. सम्मत, सहमत, इच्छुक, तत्पर, उद्यत, अविमुख, रजामन्द, तैयार; ईप्सित, अनुमत, चाहा हुआ; इच्छुक व्यक्ति द्वारा प्रदत्त, खुशी<sup>F</sup>से दिया गया।

**willingness** –'निस् n. सम्मति<sup>F</sup>, सहमति<sup>F</sup>, इच्छुकता<sup>F</sup>, इच्छा<sup>F</sup>, तत्परता<sup>F</sup>, रजामन्दी<sup>F</sup>; शौक।

**will-less** –ल्'लिस् a. इच्छाशक्तिहीन।

**will-o'-the-wisp** विल्-ॲ'-दॅ-विस्प् n. कच्छ-प्रकाश; घुमक्कड़ व्यक्ति।

**willow**[1] वि'लो n. नम्रा, वीरा, बेत, बैत (एक प्रकारका वृक्ष); (क्रिके०) बल्ला, बैट; ~-pattern श्वेत चीनीके बर्तनोंपर नीली नक्काशी<sup>F</sup>; *handle the ~* बल्ला थामना, बैट उठाना; *wear the ~* (प्रिय जनोंकी अनुपस्थिति<sup>F</sup> या मृत्यु<sup>F</sup>पर) शोक करना;

~-culture, ~-grouse, ~ herb, ~ oak, ~ power, ~ warbler, ~-wren.

**willow**[2] n. धुननेकी मशीन<sup>F</sup>।

**Willow**[3] v.t. (धुनाई<sup>F</sup>की मशीन<sup>F</sup>से) धुनना।

**willowed** –ड् a. नम्राच्छादित, वीरा-संकुल, बैतवाला।

**willowish** –लोइश्' a. नम्रावत,वीरा-सदृश्य, बैत-जैसा।

**willowy** –इ a. मधुर, माधुर्यमय, सुन्दर; वीरा-बहुल, जहाँ बैतके वृक्ष अधिक हों; कृश, पतला और लच्छेदार।

**willy** वि'लि n. धुनकी<sup>F</sup>, धुननेकी मशीन<sup>F</sup>।

**willy-nilly** विलि'-नि'लि adv. दे० NILL; इच्छापूर्वक या अनिच्छापूर्वक; अनुरोधसे, बलात, चाहे-अनचाहे; T.।

**willy-willy** विलि-वि'लि n. चक्रपवन, चक्रवात, वात्या<sup>F</sup>, बवण्डर।

**wilsome** विल्'सॅम् a. दुर्दम, दुराग्रही, हठी, जिद्दी।

**wilt**[1] विल्ट्' WILL[2] का द्वितीय पुरुष एकव०।

**wilt**[2] १. n. (कृषि०) म्लान, मुरझान<sup>F</sup>, कुम्हलाना; २. v.t. & i. शिथिलित करना, शिथिल करना या होना, हिम्मत<sup>F</sup> तोड़ना; म्लान होना, मुरझाना, सूख जाना, कुम्हलाना, ~ disease शैथिल्य-रोग।

**wilting** –'टिंग् n. शिथिलीकरण, शैथिल्य, शिथिलन, (वन०) कुम्हलाना, कुम्हला जाना, मुरझा जाना; ~ coefficient (कृषि०) म्लान गुणांक; ~ point शैथिल्यांक, (कृषि०) म्लानांक।

**Wilton** विल्'टॅन् n. (विल्टन नगरमें निर्मित) एक प्रकार-

का कालीन, गलीचा, विल्टन (~ *carpet* भी)।

**Wilts.** Wiltshire.

**wily** वाइ'लि a. मायावी, प्रतारक, कितव, कपटी, छली, शठ, धूर्त, छलपर, कापटिक, सकपट, मक्कार, चालाक, चालबाज, ऐयार, धोखेबाज, घाघ, काइयाँ।

**Wimco.** Western India Match Company.

**wimple¹** विम्'पल् n. तह-दर-तह नकाब, बुरका, घूँघट, परदा; तह^F; फरहरा।

**wimple²** v. t. & i. घूँघटमें लपेटना या लिपटना, परदा करना; नकाब डालना, नकाबसे छिपना; तह^Fमें लपेटना, तहियाना, तहियाकर रखना; चक्कर खाते हुए बहना, लहराना, लहरें^F उठाना।

**win¹** विन्' n. विजय^F, जीत^F, बाजी^F (*has had three ~s*)।

**win²** v.t. & i. (*won*) विजयी होना, विजेता होना, विजित करना, विजय^F पाना, जयलाभ करना, जीतना (*~bet, fortress*); प्राप्त करना, पाना (*~ fame, prize*); (धन-सम्पत्ति^F आदिमें) आगे बढ़ जाना, आगे रहना; सफल होना, कृतकार्य होना; प्रयत्नतः पहुँचना, कोशिश^F करके पहुँचना, रास्ता तय करना (*~ the shore, summit*); सफल-प्रयत्न होना; अनुग्रहलाभ करना, कृपा^F पाना, प्रसाद पाना; प्रभावित करना, प्रवृत्त करना, सम्मत कर लेना, सहमत कर लेना, झुकना, तैयार कर लेना अभिभूत कर लेना, अपने पक्षमें कर लेना, तरफदार बना लेना, मोह लेना; *~ one's bread* रोटी^F कमाना, रोजी^F कमाना; *~ one's way* संघर्ष करते हुए आगे जाना; कठिनाइयों^Fके बीचसे रास्ता बनाना; लड़-झगड़कर प्राप्त करना; *~ out*⊙ सफल होना; *~ the field* मैदान जीत^F लेना, मैदान मार लेना; *~ through* सफल होना, पार होना (*~ through all difficulties*)।

**wince¹** विन्स्' n. कँपकँपी^F, झुरझुरी^F, झुरझुराहट; झिझक^F, सिकुड़न^F।

**wince²** v.t. सिकुड़ना, कँपकँपी^F आना, झुरझुरी^F आना, झुरझुराना; हिचकिचाना, चौंकना, झिझकना, पीछे हटना।

**wincer** –सर् n. काँपनेवाला; झुरझुरानेवाला; हिचकिचानेवाला।

**wincey** विन्'सि n. (pl. -s) (एक प्रकारका सूती-ऊनी कपड़ा) विन्सी।

**winceyette** विन्सिअे'ट् n. नकली विन्सी, दे० WINCEY.

**winch** विन्च्' n. भ्रामणी^F, चक्रभुजा^F, अक्षभुजा^F, चर्खी^F, घिरनी^F, धुरेकी चक्कर कुहनी^F; (यन्त्र०) गरारी-ढोल; भारवाहक कल^F, बोझ उठानेकी मशीन^F।

**Winchester¹** विन्'चिस्टर् n. विंचेस्टर रायफल।

**Winchester²** n. आधे गैलनकी बोतल^F।

**wind¹*** विन्ड् n. सदागति^F, अनिल, (काव्यमें, वाइन्ड भी) (कृषि०) पवन, मरुत, (कृषि०) वात^F, वायु^F, बयार^F, हवा^F*, (*constant, periodical, ~*); क्षिप्र वायु^F, चंचल समीर, तेज हवा^F; आँधी^F, झक्कड़; वायु^Fकी दिशा^F (जिधर बहती हो); (ला०) सुअवसर, अच्छा मौका; (pl.) चार प्रमुख दिशाएँ (*scatter to the four ~ of heaven*); अहंकार, अनर्थक बात^F, निरर्थक बात^F, व्यर्थकी बात^F, खाली बातें^F; कृत्रिम वायु-तरंग^F; वाहित गन्ध^F, गन्ध^F, बू^F; (ला०) पता, सुनगुन^F, सुराग, खबर^F; उदराध्मान, स्फीतता^F, अधोवायु^F, अपान वायु^F, अपच वायु^F, हवा^F, पाद; निःश्वास, श्वास, साँस^F, दम^F; contrary ~ प्रतिकूल वायु^F, मुखालिफ हवा^F; fair ~ अनुकूल वायु^F, मुआफिक हवा^F; ~ bag बहुभाषी वक्ता, लम्बी-चौड़ी हाँकनेवाला आदमी; वायुपूर्ण थैली^F, हवाई झोला; फेफड़ा; असार वस्तु^F; ~-bound वायुरुद्ध, पवन-प्रतिरुद्ध; ~-break (कृषि०, ऋतु०) वायुरोधी, वातरोक; ~ burn (चि०) वातदग्ध, वायुसे उत्पन्न त्वग्विकार; ~-colic वातशूल, वातपीड़ा^F, बाई^Fका दर्द; ~-egg वाताण्ड, कच्चा अण्डा, खाली अण्डा; ~fall वायुपातित फल; असम्भाव्य आय, अप्रत्याश लाभ, (अर्थ०) आकस्मिक लाभ, अप्रत्याशित आय^F, छप्पर-फाड़ आय^F, दैव आय^F; ~-flower (का०) वातिका^F, मारुत-पुष्प, समीर-पुष्प, रत्नज्योति पौधा; ~-gall (घोड़ेका रोग-विशेष) वातशोथ, पादार्बुद; ~-gap (प्रा० भू०) वातावकाश; ~-gauge वायुमापी, वायुमापक यन्त्र, हवामाप, विण्ड-गेज; ~-instrument (भौ०) सुषिर वाद्य, वातयन्त्र, वंशी^F, बाँसुरी^F; ~mill पवनपेषणी^F, (इति०) पवन-चक्की^F, हवा^Fकी चक्की^F; ~mill plane वातचक्रिल वायुयान, ~ nut पंख ढिबरी^F; ~ pipe (चि०) श्वास प्रनाल; (जीव०) श्वासनली^F, श्वासनाल, श्वासनलिका^F, कण्ठनाली^F, साँस^F लेनेकी नली^F; ~ rose वात कमल; ~-screen (मोटर^Fमें) वातरोध, वायु^F-आवरण, हवारोक शीशा, हवा^Fसे बचनेका शीशा; ~-spout प्रचण्ड झंझा, भयानक आँधी^F; *get the ~ up* (ग्रा०) भयभीत हो जाना, दम^F निकलने लगना, हवा^F खिसक जाना; शिथिल होना; *get ~ of* पता चल जाना, खबर^F लग जाना; *go like the ~* क्षिप्रता^Fसे गमन करना, शीघ्रता^Fसे चलना, वायु वेगसे चलना; *raise the ~* (ला०) इच्छित धन प्राप्त करना; *take the ~ out of one's sails* (किसी व्यक्तिको उसके अभीष्ट तर्कको पहलेसे कहकर उसे) निराश कर देना; लाभसे वंचित करना; *take or get ~* प्रसिद्ध हो जाना, नाम कमाना; *what ~ blew you here* आज किधरका चाँद निकला है?; *which way the ~ blows?* ऊँट कैसी करवट^F लेता है;

~ ablation, ~ abrasion, ~ allowance, ~ axis, ~ ball, ~ belt, ~ bill, ~-blown, ~-borne, ~-borne seed, ~-broken, ~ burn, ~ chest, ~ chute, ~ cloud, ~ cock, ~ correction, ~ deflation, ~ derosion, ~ direction, ~ dispersal, ~ drift structure, ~ eddies, ~ erosion, ~ filling, ~ firm, ~fish, ~ force, ~ god, ~ horse,

~-hungry, ~-laid, ~laid soil, ~ load, ~ mantle, ~-pollinated, ~-pollination, ~ power, ~ pressure, ~-proof, ~ puff, ~ rose, ~ row, ~ rower, ~ rowing, ~-sail, ~ scale, ~ screen wiper, ~-shake, ~-shaken, ~ side, ~ speed, ~ strip crops, ~-swept, ~ table, ~-throw, ~-tight, ~ tunnel, ~ vane, ~ veersing, ~ velocity, ~ wave, ~ whirl, ~ worm, ~zone.

**wind**[2] v. t. फूँक[F] मारना, फूँकना, बजाना, फूँककर बजाना; हवा[F] देना; हवा[F] करना, फटकना; (किसी व्यक्ति या वस्तु[F]की) गन्ध[F] पा लेना, बू[F] पा लेना, सूँघना (*hounds ~ the fox*); साँस[F] लेना; (व्यायामसे) साँस[F] फुलाना, दम बढ़ाना (*am quite ~ ed by the climb*); दम[F] बाँधना, दम[F] ताजा करना (*rested to ~ the horses*); ~ *up* समाप्त करना, बन्द करना, समेटना।

**wind**[3] वाइन्ड्'n. कुण्डलित वक्रता[F], ऐंठन[F], लपेटन[F], वल, पेंच, मोड़[F], फेर, लपेट[F], घुमाव, चक्कर; ~-up निष्कर्ष; (का०) समापन, शेष, समाप्ति[F], खात्मा।

**wind**[4] v. i. & t. बल देना, बटना; सर्पिल गति[F]से जाना, वलयाकार जाना, वृत्ताकार जाना, टेढ़े-मेढ़े होकर जाना; बायीं ओर घूमना; घुमावदार होकर बहना; (*way* के साथ) चक्कर खाकर रास्ता चलना, फेर खाकर जाना, चक्कर खाना, कतरना, मुड़ना; फेरना; चतुराई[F]से हृदयमें स्थान बना लेना; कुण्डलित करना या होना, लपेट लेना, लिपटना; लच्छा बनाना; समेटना; (क्रेन इत्यादिसे) घुमाना, उठाना; कूकना, कूक देना, चाबी[F] देना; ~ *off* खोलना, पेच खोलना; ~ *ship* जहाजका पूरा रुख बदलना; ~ *up* पूर्णतया कुण्डलित करना, पूरा-पूरा लपेट लेना; कमानी[F]को कसना; कूकना, कूक देना, चाबी[F] देना; उत्तेजित करना; कसाव पैदा करना, चुस्ती[F] पैदा करना; समाप्त करना, समेटना (*~ up your speech*); ~ *up company* व्यापारिक संघ (कम्पनी[F]) तोड़ देना।

**windable** –'इंडवल् a. वलयनीय, कुण्डलनीय, लपेटने योग्य।

**windage** विन्'डिज् n. (यन्त्र०) **वायु-घर्षण**, पवनान्तर, वायु अन्तर, हवा[F]की जगह[F]; (चि०) वात सम्पीड़न जन्य, भीतरी चोट।

**winder** वाइन्'डर् n. सर्पिल गन्ता, वलय-गन्ता, वृत्ताकार जानेवाला; कुण्डलित करनेवाला, लपेटनेवाला, फिरकी[F]; (स्था०) **घुमावदार पैड़ी**[F]; लिपटनेवाला; बेल[F], लता[F]।

**windiness** विन्'डिनिस् n. वायुमयता[F], अन्धड़पन; बागाडम्बर, शब्दबाहुल्य; बादीपन।

**winding** वाइन्'डिंग् १. n. **कुण्डली**[F]; **कुण्डलन**; आवलन, (विद्यु०) **लपेटन**[F], लपेटना, लपेट[F]; मोड़; **फेरा**, २. a. सर्पिल, चक्रिल, चक्करदार, घुमावदार, बल खाती हुई (*~ staircase*); ~ sheet शव-वस्त्र, कफन; ~ up उपसंहार, **समापन**।

**windlass**[1] विन्ड'लॅस् n. हस्तघर्घरी[F], गररी[F], (परि०) **बेलन चर्खी**[F], बोझा उठानेकी चर्खी[F]।

**windlass**[2] v. t. (हस्तघर्घरी[F] या चर्खी[F]से) उठाना, खींचना।

**windle** विन्'डल् n. तकला, फिरकी[F]।

**windless** विन्ड'लिस् a. श्रान्त, क्लान्त, थका हुआ; निर्वात, अवात, वायुहीन, बेदम, बेहवा।

**windlestraw** विन्'डॅल्स्ट्रॉ n. (घास[F]की) पुरानी डण्डी[F], डण्ठल।

**window*** विन्'डो n. द्वारी[F], वातायन, बारी[F], झरोखा, खिड़की[F]*; (लिफाफेमें पतेके स्थानपर) खुला हुआ भाग; **कतरन**[F], **किरिचगोला**; ~-dressing अभिविन्यसन, वस्तु-विन्यास, **दूकान[F]की सजावट**[F]; प्रदर्शन-कला[F], दिखावा, टीमटाम[F]; (दूकान[F]की) खिड़कियों[F]में चीजें[F] सजानेकी कला[F]; ~ delivery **खिड़की[F] वितरण, यहाँ डाक[F] बँटती है**; ~ envelope (वाणि०) **पारदर्शी लिफाफा**; ~ ledger (अर्थ०) **पटल खाता**; *have all* one's *goods in the ~* ओछा होना, छिछोरा होना, दिखावा करना।

**windowed** –ड् a. वातायनयुक्त, खिड़कीदार।

**windowless** –डो-लिस् a. वातायन-विहीन, बेखिड़कीका।

**Windsor** विन्ड'ज़र् n. House of ~ विण्डसरका राजवंश; ~ chair सारी लकड़ी[F]की कुरसी[F]।

**windward** विन्ड'वर्ड् a. वातसम्मुख, **वाताभिमुख**, **पवनाभिमुख**, **पवनमुख**, अनुवात, **प्रतिवात**, हवा[F]के रुख (*~ side*), **हवा[F]की ओर**।

**windy** विन्'डि a. वातल, वातमय, वायुमय, पवन-प्रवाहित, तेज हवावाला, हवादार (*~ plain, situation*); झंझामय, आँधीका, तूफानी (*~ weather*); शून्य, निरर्थक, वागाडम्बरपूर्ण, हवाई; अधोवायुमय; अपानवायु-उत्पादक, बादी (*~ colic, food*); (ग्रा०) हवा[F]के रुखका; (ग्रा०) निरर्थक, बेमतलब (*~ applause*); शिथिल; भयभीत, डरा हुआ; *on the ~ side of the law* कानूनकी पकड़[F]के बाहर।

**wine**[1]* वाइन्' n. (रसा०) **आसव**, मद्य, हाला[F], (रसा०) **मदिरा**[F], **सुरा**[F], दारू[F], **शराब**[F]*; द्राक्षिरा[F], द्राक्षारस, द्राक्षा-सत्त्व, अंगूरी शराब[F]; सुरापान, द्राक्षा-मदिरा[F]का आपानक, अंगूरी शराब[F]की पार्टी (*~ s have gone out of fashion*); मदिरा[F]में औषधका मिश्रण; ताड़ी[F] (*orange, palm, ~*); Adam's ~ पानी; ~ bibber मद्यप, मद्यपायी, पक्का शराबी, पियक्कड़, पक्का शराबखोर; ~ bibbing a. मद्यप, मद्यपायी, अतिशय मदिरासेवी; n. अतिशय मदिरासेवन; ~ bowl (शा०) मदिरापात्र, शराब[F]का प्याला, जाम; ~-carriage पहियेदार मदिरा-पात्र; ~-cooler (बर्तन जिसमें शराब[F] की बोतलें[F] बर्फ[F]के साथ रखकर ठण्डी की जाती हैं) वाइन-कूलर; ~ cup मद्य-चषक, मदिरापात्र, जाम; ~-drinker मद्यप, मद्यपायी, शराबी; ~ glass चषक, मदिरापात्र; सुराभाजन, शराब[F]का गिलास; ~ glassful

शराब^F गिलासभर, दो औंसके बराबर; ~ merchant मद्यविक्रयी; ~-press द्राक्षापेषणी^F, (अंगूरका) रस निकालनेकी कल^F; ~-skin शराब^F की मशक^F; *in* ~ मदमत्त; मत्त; *new ~ in old bottles* (पुरानी प्रथाओं^F में न बँधनेवाला) नया सिद्धान्त, नवीकृत विचार; *take ~ with* (मेज^F पर परस्पर स्वास्थ्य-कामना^F करते हुए) मद्यपान करना;

~ball, ~-bin, ~bottle, ~bowl, ~-cellar, ~-coloured, ~ flask, ~-grower, ~-growing, ~ house, ~-palm, ~purple, ~-seller, ~-stained, ~-taster, ~-vault, ~ vinegar, ~ yellow.

**wine²** v. t. शराब^F पीना (प्रायः ~ *and dine*)।

**wineless** –'लिस् a. मद्यविहीन, मदिरारहित, बे-शराबका।

**winery** –'नेरि n. मदिरालय, मद्यगृह, मद्य-निर्माणी^F, शराब^F का कारखाना।

**wing¹*** विन्ग् n. स्कन्ध; पार्श्व, पक्ष*; (वन०, जीव०) पंख*, पाँख, पाखा, पखना, (कृषि०) पर, बाजू, डैना; कक्ष, विभाग, गृहपार्श्व, भवन-विभाग (*the north* ~); उड्डयन, उड़ान^F; (हास्य०) मानव-बाहु, आदमीका बाजू; पंखा, सूप, छाज; पार्श्वभाग, बगल^F, बाजू (*cavalry were massed on left* ~); (फुटबालमें सेण्टरके) दायें-बायें फारवर्ड खिलाड़ी; (राजकीय वायु-सेना^F का) चक्र, विभाग, सैन्यपक्ष; (pl.; वायुयान-चालक-का) बिल्ला, बैज; (pl.) रंगमंचके पार्श्व; पार्श्व-दृश्य; high ~ (वायुयानके) सिरेवाले पंख; low ~ (वायु-यानके) नीचेका पंख; ~-case पंखका खोल; ~-commander पार्श्वनायक, पक्षाधिपति, अधिविमानिक, पार्श्व-बलाधिकृत, विंग कमाण्डर; ~-covert पक्षावरण, पार्श्व-रक्षक, पार्श्व-आवरक, बाजूपोश; ~-footed (का०) क्षिप्र, तीव्र, तेज रफ्तारवाला; ~-sheath पंखका खोल; *clip one's* ~*s* पर कतर देना; *come on the* ~*s of the wind* तीव्रगतिसे आना; हवा^F से बातें करते हुए आना; घोड़ेपर सवार आना; *his* ~*s are sprouting* वह देवदूत होता जा रहा है, वह देवता होता जा रहा है; *lend, add,* ~*s to* त्वरित करना, तेज करना, गति^F बढ़ाना; *on the* ~ उत्पतन, उड्डीयमान, उड़ता हुआ; *take under one's* ~ अपने संरक्षणमें लेना, छाया^F में या आश्रयमें लेना; *take* ~ उड़ना आरम्भ करना, उड़ने लगना;

~ commander, ~-cover, ~dam, ~ headquarter, ~ officer, ~ rail, ~ resistance, ~-spread, ~ tip, ~ walls.

**wing²** v. t. & i. आरोहण-योग्य बनाना, उड़ने योग्य बनाना, पंख देना, पर लगाना (~ *arrow with eagle's feathers*); उड़कर यात्रा^F करना, उड़कर जाना, उड़कर रास्ता तय करना, पर मारना (*bird* ~*s its way*); (पक्षी या मनुष्यको) बाजू लगाना; बाजू या पर काट देना।

**winged** –ड्, 'गिड् a. पक्षवान्, सपक्ष, (~ *animal*, ~ *insect*); पक्षयुक्त, पंखदार, परदार, तेज (~ *horse*, *shoot*); ~ furrower (कृषि०) मिट्टी चढ़ाऊ कल; ~ words अचूक शब्द, सार्थक शब्द।

**wingless** –ग्'लिस् a. पक्षहीन, पार्श्वहीन, पंख-विहीन, बे बाजूका।

**winglet** –लिट् n. क्षुद्र पक्ष, क्षुद्र पंख, छोटा पंख।

**wingy** विन्'गि a. सपक्ष, सपत्र, पंखदार, पखनेदार, परदार; प्रजवी, प्रवेगी, द्रुत, गतिमान्, तेज।

**wink¹** विन्क्' n. उन्मीलन, मीलन, झपकी^F; संकेत, इंगित, सैन, इशारा (*nod is as good as* ~ *to blind horse*); पलक^F (*could not get a* ~ *of sleep*)।

**wink²** v. i. & t. सत्वर उन्मीलित करना, पुनः-पुनः निमीलित करना, जल्दी-जल्दी आँख^F झपकाना या पलक^F मारना; अपांग-संकेत करना, संकेत देना, सैन करना; आँख^F मारना; (प्रायः *at* के साथ, प्रकाश, तारा इत्यादि-का) कौंधना, चमचमाना, चमकना, टिमटिमाना; ~ *at* उपेक्षा^F करना, ध्यान न देना, आनाकानी^F करना, आखें^F मूँद लेना।

**wink-a-peep** विन्क्-अ-पीप् n. जलौकामारी^F, जोंकमार (बूटी^F)।

**winker** विन्'कॅर् n. आँख^F मिचकानेवाला, झपकी^F मारनेवाला; इंगित या संकेत करनेवाला।

**winking** –किंग् a. सत्वरोन्मीलन, मिचकाहट^F, झपकी^F; अपांग-संकेतन, आँख^F मारना; *like* ~ अतिशीघ्र, तुरन्त, जल्दी^F से, झटपट; ~ *at* उपेक्षी।

**winkle¹** विन्'कॅल् n. (एक प्रकारका खाद्य समुद्री) शम्बुक, घोंघा, झींगा।

**winkle²** v.t. (~ *out*) निकाल लेना, बाहर निकालना।

**winner** वि'नॅर् n. जेता, विजेता, जयी, विजयी, जीतनेवाला।

**winning** –निंग् १. n. विजय^F, जीत^F, जीतना; (यन्त्र०) निकालना; २. a. जयी, विजयी, जीतनेवाला; जीत^F का, जीत-सम्बन्धी; विजय^F निश्चित कर देनेवाला; अनुरंजक, आकर्षक, चित्ताकर्षक, हृदयग्राही, मनोरम, मनोहर, सुन्दर, दिलकश; ~ post (घुड़दौड़^F में) जीतने-का खम्भा।

**winnings** –ङ्ज् n. (pl.) जीता हुआ रुपया या माल।

**winnow** v.t. निष्पवन करना, बीजन करना, ओसाना, फटकना, पछोरना; शोधना, सूक्ष्म-परीक्षा^F करना, छान-बीन^F करना, छाँटना, (परोंसे) हवा^F झलना, हवा^F करना; उड़ाना; छानना, पृथक् करना; पर फड़फड़ाना, पंख फटफटाना, फड़फड़ाना, पर मारना; (बालों इत्यादि-का) लहराना।

**winnowed** –ड् a. पूत, परिपूत, छाना हुआ; पृथक्कृत।

**winnower** –नोॲर् n. निष्पवित्र, शूर्प, सूप; (क्रिया-गत अर्थोंमें) ओसानेवाला, (कृषि०) ओसानेका यन्त्र, ओसाई मशीन^F, निष्पावक, फटकनेवाला, पछोरनेवाला।

**winnowing** –नोइंग् n. निष्पावन, वीजन, पछोरना, उड़ाना, (कृषि०) बरसाना, ओसाना, (~ *basket, machine*); ~ fan सूप।

**winsome** विन्'सम् a. सुन्दर, मनोरम, मनहर, मनोहर, ललित, आकर्षक, सलोना, लुभावना, प्यारा; हृष्ट, प्रफुल्ल, प्रसन्न, मुदित, मोदमय, खुश।

**winsomeness** –निस् n. सुन्दरता^F^, मनोरमता^F^, मनहरता^F^, मनोहरता^F^, आकर्षकता^F^, हर्ष, प्रफुल्लता^F^, प्रसन्नता^F^, मोद, खुशदिली^F^।

**winter**[1]* विन्'टर् n. हेमन्त, (प्रा० भूगोल, कृषि०) शिशिर, शीतकाल, शीतऋतु^F^, शरद् ऋतु^F^, हिमकाल, सरदी^F^*, जाड़ा*; (गुण०) शरत्कालीन, शीतकालीन, जाड़ेमें होनेवाला; हैमन्ती, सर्दी^F^का, जाड़ेका (~ *session*); जरा, वार्द्धक्य, वृद्धावस्था^F^, बुढ़ापा; (भाषण०, का०) आयु^F^का वर्ष, उम्र^F^का साल (*a man of 50 ~s*); hard ~ कड़ाकेकी सर्दी^F^; mild ~ गुलाबी जाड़ा, हल्का जाड़ा; ~ garden उद्यानकक्ष, शिशिर-उद्यान, शीशेकी छतवाली नरसरी^F^; ~-quarters शिशिर-निवास, (सर्दी^F^में फौजों^F^की) पड़ावगाह^F^; ~-tide शरत्काल; (का०) शीत-लहर^F^; oil of ~ green (चि०) गन्धपूराका तेल;

~-beaten, ~ buds, ~ cherry, ~ cough, ~ cress, ~-crop, ~ culivation, ~ deciduous, ~ egg, ~ frost, ~-green, ~ ice, ~ injury, ~-killed, ~-killing, ~ line, ~ melon, ~ monsoon, ~ months, ~ moth, ~ planting, ~ precipitation, ~ rainfall, ~ season, ~ showers, ~ sleep, ~ solstice, ~ spore, ~ sports, ~ sweet, ~ temperatures, ~ wear.

**winter**[2] v. i. & t. (*at, in* के साथ) शीतकाल व्यतीत करना, जाड़ा काटना; (जाड़ेमें पौधों, पशुओं इत्यादिकी) सेवा^F^ करना; जाड़ेमें पालन-पोषण करना।

**winterish** –रिश् a. ईषच्छीतोपयुक्त, ईषच्छारदीय, कुछ जाड़ेका, जाड़ेका-सा।

**winterless** –लिस् a. शीतविहीन, शीतकालविहीन।

**winterly** –लि a. शारदीय, सरद, जाड़ेका।

**Winton.** Wintoniensis, of Winchester.

**wintriness** –ट्रिनिस् n. शिशिरावस्था^F^; शीतोपयुक्तता^F^, शारदीयत्व, सरदी^F^, ठण्डक^F^; उत्साहहीनता^F^, बेमजगी^F^।

**wintry** –ट्रि a. शीतल, ठण्डा; शीतोपयुक्त, हैमन्त, हिमकाल-सम्बन्धी, शारदीय, जाड़ेका (~ *day, weather*); हर्षविहीन, आनन्दरहित, फीका, बेमजा; उत्साहहीन, जोशसे खाली (~ *scene*)।

**winy** वाइ'नि a. आसववत्, मद्य-सदृश, मदिरा-सा, शराब-जैसा।

**wipe**[1] वाइप् n. प्रक्षालन, प्रोंछन, मार्जन, परिष्कार, पोंछ, पोंछना (*give this plate a ~*); आघात, प्रहार, घूँसा, मार^F^, चोट^F^ (*fetched him a ~*); (ग्रा०) रूमाल; नोकझोंक^F^, चोली-ठोली^F^।

**wipe**[2] v.t. & i. प्रोंछित करना, मार्जित करना, मार्जन करना, परिष्कार करना, पोंछना, (रगड़कर) साफ करना, मिटाना; (ग्रा०) गहरा आघात करना, लम्बा वार करना; ~ *off* पोंछ डालना, साफ करना; ~ one's *eye* (ग्रा०) किसीपर पूर्वदृष्टि^F^ रखकर उससे आगे बढ़ जाना; ~ one's *eyes* आँसू पोंछना, रोना बन्द करना; ~ *out* प्रतिकार करना, प्रतिशोध करना, समूल विनष्ट करना, मिटा देना, बर्बाद कर देना, सफाया करना, सत्यानास कर देना; ~ *out bath* हौज साफ करना; ~ *out disgrace, insult* etc. अपमान धो डालना, बदनामी^F^ धो डालना; ~ *the floor with* (ग्रा०) अपमानजनक रीति^F^से सुधारना, अपमानजनक पराजय देना।

**wiper** –'पर् n. प्रोंछक, पोंछनेवाला, मिटानेवाला; मार्जनवस्त्र, पोंछा, पुचारा, झाड़न (~ *cloth* भी)।

**wire**[1]* वाअर् n. तन्तु, (रसा०) तार* (*copper, silver, ~*); (टेलीग्राफ द्वारा प्रेषित) संवाद, तार (*sent congratulations by ~*); ~draw तार-निर्माण; तार खींचना, तार बनाना; ~ entanglement तार-बाड़ा, तारका घेरा; ~ entrance (कृषि०) द्वार-रोधक पर्दा, ~-gun तार-तोप; ~-haired (तारकी तरह) कड़े बालोंवाला; ~ heel घोड़ेके पैरकी बीमारी^F^; ~puller सूत्र-संचालक, दलका गुप्त संगठन-कर्ता राजनीतिज्ञ; ~rope तार-रस्सा, तार-रस्सी^F^; तारकी रस्सी^F^; ~worm तन्तु-कृमि (एक प्रकारका हानिकारक कीट-डिम्भ); *pull the ~s* (तारों द्वारा) कठपुतली^F^ नचाना; (ला०) षड्यन्त्र रचना, गुप्त रूपसे दलका संगठन करना; ~ *in* (ग्रा०) सम्पूर्ण शक्ति^F^से कार्य करना, एँड़ी-चोटी^F^का जोर लगा देना;

~basket, ~ blanket, ~ bridge, ~ brush, ~ cutter, ~-dealer, ~ dome, ~ drawing, ~ enamelled, ~-fence, ~-fencing, ~ gauge, ~-gauze, ~ gold, ~ grass, ~ handle, ~-holder, ~ hoop, ~man, ~ mileage, ~ nail, ~-net, ~-netting, ~ operator, ~ patenting, ~ obstacle, ~ recording, ~ rope, ~ sewer, ~ stitching, ~-tailed swallow, ~ tramway, ~weed, ~ wheel, ~ winding.

**wire**[2] v.t. & i. तार कसना, तार लपेटना, तार घेरना, तार बाँधना; (मनकोंको) तारमें पिरोना; (चिड़ियों^F^को) तारमें फँसाना; (विद्यु०) बिजली^F^का तार लगाना; (क्रिकेट खेलमें) गेंद^F^ रोकवाना; तार देना, तार भेजना (~ *me the result*)।

**wireless**[1] –'लिस् n. वितन्तु-संवाद, वितन्तु-प्रणाली^F^, बेतारका तार; बेतार; वितन्तुक, वितन्तु ग्राहिका कल^F^; वितन्तु-प्रसारित कार्यक्रम; नभोवाणी^F^, आकाशवाणी^F^, रेडियो; ~ signal बेतार संकेत;

~ apparatus, ~ beacon, ~ bugle, ~

circuit, ~ communication, ~ dome, ~ equipment, ~ gauge, ~ interception, ~ license, link, ~ message, ~ nail, ~ netting, ~ network, ~ officer, ~ operator, ~ receiver, ~ rope, ~ section, ~ set, ~ station, ~ stores, ~ supervisor, ~ telegraph, ~ telegraphist, ~ telegraphy, ~ telephone, ~ telephony, ~ theory, ~ transmission, ~ tansmitter, ~ waves.

**wireless²** v. i. & t. बेतारका तार भेजना, वायरलेस करना।

**wireless³** a. वितन्तु, तन्तुविहीन, बेतार, बिना तारका।

**wirer** –'रॅर् n तार कसनेवाला, तार लपेटनेवाला, तार घेरनेवाला, तार बाँधनेवाला।

**wiriness** –रिनिॅस् n. दृढ़ता[F] एवं नमनीयता[F]; बलिष्ठता[F], अथकपन, मजबूती[F]।

**wiring** –रिंग् n. तार कसना, तार लपेटना, तार घेरना, तार बाँधना।

**wiry** –रि a. तन्तुमय, तान्तविक, तन्तु-निर्मित, तारवाला, तारका बना; (का०, तारकी भाँति) दृढ़ एवं नमनीय, मजबूत और लचकदार; बलवान्, बलिष्ठ, दृढ़, सुगठित शरीरका; अथक, अनथक।

**Wis.** Wisconsin.

**wis** विस्' v. i. (प्रा० भाषामें) 'मैं जानता हूँ, मैं अच्छी तरह जानता हूँ' दे० WIST.

**wisdom** विज़्'डॅम् n. (दर्श०) प्रज्ञान, ज्ञान, विज्ञता[F], प्रज्ञा[F], प्रज्ञता[F], बुद्धिमत्ता[F], बुद्धिमानी[F], मनीषा[F], मति[F], बुद्धि[F], अक्ल[F], अक्लमन्दी[F], दानाई[F]; विवेक, विमर्श, विमृश्यकारिता[F], दूरदर्शिता[F], सावधानी[F]; व्यावहारिक ज्ञान; बोध-वचन, बुद्धिमत्तापूर्ण कहावतें[F] (*pour forth* ~); god of ~ गणेश; ~-tooth (शिक्षा०) कामना[F]; (चि०) चरम चर्वणक, प्रज्ञादन्त, अक्ल[F]के दाँत, अक्लदाढ़[F]; *cut* one's *~-teeth* विवेकशील होना, बुद्धि[F] प्राप्त करना, अक्ल[F]की दाढ़[F] निकालना; *no ~ like silence* सबसे भला चुप।

**-wise** (प्रायः क्रियाविशेषणोंके बनानेमें प्रयुक्त) -वत्, के सदृश, की तरह (*cross* ~); के अनुसार, की ओर, की तरफ (*clock~, like~*); अन्य अर्थोंमें भी प्रयुक्त (*length~, no~*)।

**wise¹** वाइज़्' n. आचरण, रीति[F], ढंग, भाँति[F] (*in no* ~)।

**wise²*** a. (*wiser, wisest*), ज्ञानी, विज्ञ, प्रज्ञ, विचक्षण, बुद्धिमान्*, मतिमान्, प्रज्ञावान्, सविवेक, विवेकी, विमृश्यकारी, दूरदर्शी, निपुण, दक्ष, समझदार*, सयाना* (*where ignorance is bliss 'tis folly to be* ~); जादूगर; विवेकाभिव्यंजक, बुद्धि[F]का, अक्लमन्दी[F]का; ~ crack क्षिप्र उक्ति[F]; ~ man मायावी, जादूगर; ~ saw सूक्ति[F]; ~ woman मायाविनी[F], जादूगरनी[F], चुड़ैल[F], भाग्य बतानेवाली[F], धात्री[F], धाय[F], दाई[F]; ~ *up* ⊙ (ग्रा०) अवगत होना या कराना, सयाना होना या करना।

**wise³** v.t. & i.

**wiseacre** –एके़ n. पण्डितम्मन्य, लाल बुझक्कड़, ज्ञानाभिमानी पुरुष, झूठा अक्लमन्द बननेवाला आदमी।

**wisecrack¹** ⊙ –'क्रैक् n. क्षिप्र उक्ति[F], हाजिरजवाबी[F]।

**wisecrack²** ⊙ वाइज़्'क्रैक् v.t. क्षिप्रभाषण करना, तत्काल उत्तर देना, हाजिरजवाब होना।

**wisecracker** ⊙ –कॅर् n. क्षिप्रभाषी, हाजिरजवाब।

**wish¹** विश् n. इच्छा[F], (दर्श०) अभिलाषा[F], आकांक्षा[F], कामना[F], मन्तव्य, मनोरथ, चाह[F], मंशा[F] (*cannot grant your* ~); अनुनय, अनुरोध; प्रयोजन, ईप्सित, मनोवांछित वस्तु[F], इच्छित वस्तु[F], मनचाही बात[F] (*have got my* ~); good (*best*) ~es हितकांक्षाएँ[F], शुभाकांक्षाएँ[F], सदिच्छाएँ[F], मंगल-कामनाएँ[F], खैरकी दुआएँ[F]; *~ is father to thought* मनोरथ विचारका जनक है, मनोरथसे विचार पैदा होते हैं।

**wish²** v.t. & i. वांछा[F] करना, आकांक्षा[F] करना, इच्छा[F] करना, अभिलाषा[F] करना, कामना[F] करना, चाहना (*I ~ to go, you ~ to do it*); शुभाकांक्षी होना, अनिष्टाकांक्षी होना, भला या बुरा चाहना; मंगलकामना[F] करना, शुभकामनाएँ[F] या अशुभकामनाएँ[F] प्रकट करना (*~ success to each and all*); ~ one *at the devil* or *further* यह चाहना कि अमुक व्यक्ति चला जाय या नजरों[F]से दूर हो जाय; ~ person *joy of* (किसीके लिए) शुभ चाहना।

**wisher** –'शॅर् n. अभिलाषी व्यक्ति, आकांक्षी पुरुष, कामना[F] करनेवाला, शुभेच्छु।

**wishful** –श्'फुल् a. व्यग्र, व्याकुल, उत्सुक; अभिलाषी, इच्छुक; इच्छामूलक, यथेच्छ, दिलपसन्द (*~ thinking*)।

**wishfulness** –निॅस् n. व्यग्रता[F], व्याकुलता[F], उत्सुकता[F]; अभिलाषिता[F], दिलपसन्दी[F]।

**wish-wash** विश्-'वॉश n. पतला पेय, धोवन-जैसा शोरबा; फीका पानी, धोवन-धावन; फीकी बातचीत[F], बेमजा बात[F]।

**wishy-washy** वि'शि-वॉशि a. नीरस, पतला, पानीसा, फीका; निस्तेज; दुर्बल, शक्तिहीन, कमजोर।

**wisket** विस्'किट् n. डलिया[F], टोकरी[F]।

**wisp¹** विस्' n. संतृण, तृणगुच्छ, गुच्छा, गट्ठा, मुट्ठा, आँटी[F], पूली[F]; झाड़ू[F]।

**wisp²** v.t. झाड़ना, झटकना।

**wispish** –'पिश् a. = WISPY.

**wispy** –पि a. गुच्छित, गुच्छेदार, गट्ठेदार, आँटीदार, पूलीदार; झाड़ूदार।

**wist** विस्ट्' v.t. & i. = WIT[3]; ज्ञात, जाना हुआ।

**wistaria** विस्टेॲ'रिॲ n. विस्टारिया (एक प्रकारका फलीदार वृक्ष)।

**wistful** विस्ट्'फुल् a. उत्सुक, उत्साही, आग्रहान्वित, अभिलाषी, लालसापूर्ण; चिन्तित, चिन्तामग्न, चिन्तायुक्त, चिन्ताशील, ध्यानपरायण, लवलीन, सोचमें डूबा, फिक्र[F]में डूबा हुआ।

**wistfulness** –निस् n. उत्सुकता^F^, अभिहानिवतता^F^, लालसापूर्णता^F^; चिन्तामग्नता^F^, चिन्तायुक्तता^F^, चिन्ताशीलता^F^, चिन्तितावस्था^F^, चिन्ता^F^, फ़िक्र^F^की हालत^F^ ।

**wit**[1] विट् n. (प्रा०) बुद्धिमान्, प्रतिभाशाली व्यक्ति; रसिक व्यक्ति, कौतुकप्रिय व्यक्ति; समझदार, अक्लमन्द; कौशलभाषी, परिहास-चतुर, नर्मभाषी, मसखरा, हाजिर-जवाब।

**wit**[2] n. मेधा^F^, बुद्धि^F^, बुद्धिमानी^F^, बुद्धि-चातुर्य, बुद्धि-विलास, विचारशक्ति^F^, समझ^F^, अक्ल^F^, दिमाग (*quick, slow,* ~); रस, रसिकोक्ति^F^, नर्मोक्ति^F^ (*pages sparkling with* ~); ~-cracker परिहासिक, ठिठोलिया, खिलवाड़; *at one's ~'s end* हतबुद्धि, किंकर्तव्यविमूढ़, चक्करमें, फेरमें; *has his ~s about him* समझदार; *his ~s are gone a wool-gathering* उसकी अक्ल^F^ चरने गयी है; *out of one's ~s* पागल, बेहोश, बौखलाया हुआ।

**wit**[3] v.t. & i. विदित करना, जानना, पहचानना; *God wot* ईश्वर जानता है; *I wot* मैंने समझा; *to* ~ अर्थात्, यानी।

**witch-** विच्-' दे० WYCH-।

**witch**[1] विच् n. (अब क०) अभिचारक, जादूगर; अभिचारिका^F^, पूतना^F^, मायाविनी^F^, डाकिनी^F^, डायन^F^, जोगनी^F^, जादूगरनी^F^; (ला०) मोहिनी बाला^F^ या स्त्री^F^; स्थविरा^F^, वृद्धा स्त्री^F^, खूसट औरत^F^, बदसूरत बुढ़िया औरत^F^; (इंग्लैण्ड) एक प्रकारकी चपटी मछली^F^; white ~ हितकारिणी जादूगरनी^F^; ~-hunt डाकिनी-आखेट; (ला०) सन्दिग्ध साम्यवादियों आदिकी खोज^F^।

**witch**[2] v.t. मुग्ध करना, मोहित करना, मोह लेना, जादू करना (*the ~ing time of night*)।

**witchcraft** –क्राफ्ट् n. अभिचारक्रिया^F^, अभिचार, माया^F^, मोहिनी शक्ति^F^, डाकिनीवृत्ति^F^, जादूविद्या, जादूगरी^F^, जादू टोना।

**witchery** –'चॅरि n. इन्द्रजाल, माया-सम्मोहन, मोहिनी-शक्ति^F^, जादू-टोना।

**witching** –चिंग् a. मोहिनी, मुग्ध करनेवाली, जादू करनेवाली, मोहक।

**witenagemot** विट्'ॲनिगे'मोट् n. (इति०) आँगल-सैक्सन राष्ट्रीय संसद्^F^।

**with-** प्रति- (*~draw, ~stand*); निकट (*~in*)।

**with*** विद्', विथ्' prep. विरोधमें, विपक्षमें, खिलाफ (*fight, quarrel, struggle, argue, compete, vie,* ~); सहित, युक्त, साथ*, संग (*man ~ sinister expression*); लिये हुए, रखे हुए (*walking ~ a stick, gun*); पक्षमें, मुवाफिक (*I feel, sympathise ~ you*); स्वामित्वमें, संरक्षणमें, अधिकारमें, पास, जिम्मे, कब्जेमें (*have no money ~ me*); मतमें, विचारसे, ख्यालसे; से, की सहायता^F^से, की मदद^F^से (*have no pen to write* ~); द्वारा, से, के जरियेसे (*the mango is to be cut ~ a knife*); सम्बन्धमें, विषयमें; संग-संग, साथ-साथ, साथ ही (*changes ~ the season*); हेतुसे, कारणसे, वजहसे (*trembles ~ fear*); का, में; इसपर (*~ that she said*); के प्रति, की ओर (*be patient ~ him, what do you want ~ me ?*); होते हुए भी, बावजूद (*~ all his learning he is the simplest of men*); ~ child गर्भिणी^F^, गर्भवती^F^; ~ God मृत, स्वर्गवासी, भगवान्की गोद^F^में; ~ *pay* सवेतन (*~ vocation*); ~ *respects* सादर; ~ *a view to* की दृष्टि^F^से; ~ *effect from* से (लेकर); ~ *respect to* के विषयमें, के बारेमें; ~ *that* तब, उसपर, उसके साथ ही।

**withal** विदॉल' adv. & prep. से, के साथ, को लेकर (*what shall he fill his belly ~ ?*); भी, साथ ही; तथापि, तो भी; इसपर; इसके अतिरिक्त, इसके अलावा, और भी।

**withdraw** विद्ड्रॉ' v.t. & i. प्रत्याहार करना, प्रत्याहरण करना, अपकर्षण करना, निवर्तन करना, पीछे हटाना, वापस करना, उठा लेना, लौटा लेना, वापस लेना (*~ curtain, one's hand*); लौटना, (बैंक इत्यादिसे) रुपया निकालना, धन निकालना, निकासी^F^ करना; पीछे लौटना, हट जाना, वापस चले आना; विलग करना या होना, अलग करना या होना, हाथ खींच लेना।

**withdrawable** –'ॲबॅल् a. प्रत्याहार्य, लौटाने योग्य।

**withdrawal** –ॲल् n. प्रत्याहार, (का०) प्रत्याहरण, प्रत्याकर्षण, परावर्तन, विनिवर्तन, निवर्तन, पश्चाद्गमन, अपसरण, अवहार, वापसी^F^, हटाव; हटाना; पीछे हट जाना; (धनकी) निकासी^F^, निरसृति^F^, निकास, रुपया निकालना;
~ fee, ~ form, ~ tube.

**withdrawer** –ॲर् n. प्रत्याहर्ता, अपकर्षयिता, निवर्तयिता, उठा लेनेवाला, वापस लेनेवाला; विलग होनेवाला, अलग होनेवाला, हाथ खींच लेनेवाला।

**withdrawn** –ड्रॉन्' a. प्रत्याहृत, अपनीत, निकाला हुआ।

**withe**[1], **withy** विंदि, विद्; विदि nn. (pl. -*s*) लचीली शाख^F^, बेंत^F^, टहनी^F^।

**withe**[2] v.t. बेंतसे बाँधना; बेंतकी तरह मोड़ना।

**wither** विंदॅर् v.t. & i. नीरस होना, शुष्क होना, विशुष्क होना, विशोषित करना या होना, सूखना, सुखाना; म्लान करना या होना, कुम्हलाना, मुरझाना, मुरझा देना (*age cannot ~ her, flowers ~*); (प्रायः *away* के साथ) कृश होना, क्षीण होना; दुर्बल होना, घुलना; निर्जीव होना; नष्ट होना, सड़ना, सड़ाना; महत्त्वहीन बनाना या होना (*the individual ~s*); ह्रास होना, पतन होना, गिरना; कान्तिहरण करना, म्लान करना, फीका करना।

**withered** –ॲड् a. नीरस, म्लान, परिम्लान, गतरस, शुष्क, विशुष्क, मुरझाया हुआ, कुम्हलाया हुआ; शीर्ण, नष्ट।

**witheredness** –निस् n. नीरसता^F^, म्लानता^F^, परिम्लानता^F^, शुष्कता^F^, विशुष्कता^F^, कुम्हलाहट^F^; शीर्णता^F^,

नष्टता^F ।

**withering** –रिंग् a. निस्तेज, म्लान, कुम्हलाता हुआ, मुरझाता हुआ; क्लान्तिकर; शीर्णकारक, जीर्णकारक, म्लानकारक, शुष्ककर्ता ।

**withers** वि'दॅज़् n. (pl.) (घोड़ेका) स्कन्ध, (कृषि०) स्कन्ध-देश, स्कन्ध-सन्धि स्थान, कन्धा, मद्दू, खाँदा, (अ० र० शा०) मध्य पृष्ठ, विदर्स; *my ~ are unwrung* मैं आक्षेपमुक्त हूँ, अछूता हूँ, मैं इल्जामसे बरी हूँ।

**withheld** विद्हे'ल्ड् a. प्रत्याहृत, निगृहीत, विधृत, रोका हुआ ।

**withhold** विद्होल्ड' v.t. विधृत करना, निगृहीत करना, प्रतिरोध करना, अटकाना, दबा रखना, रोकना, रोक रखना, न देना (~ *consent, support*); देनेसे इनकार करना; संयत करना, थामना, अटकाना, खींच लेना ।

**withholden** –'डॅन् WITHHOLD का भू० कृ० ।

**withholder** –डॅर् n. विधर्ता, प्रतिरोधयिता, अटकानेवाला, रोकनेवाला, न देनेवाला, इनकार करनेवाला ।

**withholdment** –ड्'मॅन्ट् n. विधृति^F, विधारण, प्रतिरोधन, अटका, रोक^F, रुकावट^F, इनकार ।

**within**[1] विदिन्' n. अन्तः, अन्तर, अन्तर्भाग, भीतरी हिस्सा (*seen from ~*) ।

**within**[2] adv. अन्तः-, अन्तर-, अभ्यन्तर, अन्दर, भीतर, बीचमें; अन्दरसे, भीतरसे (*clean ~ & without*); *go ~* अन्दर प्रवेश करना, भीतर जाना; *make me pure ~* मेरी आत्मा^Fको पवित्र करो; *~ doors* घरके भीतर ।

**within**[3] prep. में, भीतर, अन्दर (*safe ~ the walls*); अन्तर्गत(*~ the jurisdiction*);सीमान्तर्गत, सीमा^Fमें, पहुँच^Fके भीतर, हद^Fमें, दायरेमें (*live, keep ~ one's income*); बीचमें; से कम (*is ~ three miles*); निकट, समीप, पास, करीब; के आरम्भमें, पहले ही, समयके भीतर, बीतनेके पहले ही (*~ a year, all was changed*); अन्दर-अन्दर (*shall have it ~ an hour*) ।

**without**[1] विदॉउट्' a. बहिर्भाग, बाहरी हिस्सा; बाह्य साधन, बाह्य स्रोत, बाहरी पक्ष ।

**without**[2] adv. (प्रा०) बाह्यतः, बाहर, घरके बाहर, बाहरसे (*white within & ~*); बिना, रहित, छोड़कर, सिवाय; *do, go ~* किसी वस्तुके बिना काम चलाना; *goes ~ saying* सत्य है, मानी हुई बात^F है, सीधी बात^F है, कहनेकी आवश्यकता^F नहीं है ।

**without**[3] prep. के बिना; अतीत, परे, शून्य, वंचित, से मुक्त, से स्वतन्त्र, के अभावमें (*came ~ a hat*); के परे, के बाहर, से बाहर (*met us ~ the gates*); ~ doubt निस्सन्देह; ~ cause अकारण, अकस्मात्, अचानक; ~ delay अविलम्ब; ~ money धनहीन, धनरहित ।

**withstand** विद्स्टैण्ड्' v.t. & i. प्रतिसहन करना, सहारना, सहन करना; बाधा^F देना, विरोध करना, रोध करना, प्रतिरोध करना, रोड़े अटकाना, सामना करना, टक्कर^F लेना, रोकना, मुकाबला करना ।

**withstander** –'डॅर् n. विघ्नकारक; रोक^F, आड़^F ।

**withstood** –टुड्' WITHSTAND का भूत तथा भू० कृ० ।

**withy** वि'दि १. n. दे० WITHE; २. a. बेतका बना हुआ; लचीला ।

**witless** विट्'लिॅस a. निर्बुद्धि, बुद्धिहीन, मतिमन्द, मूर्ख, कम-अक्ल, बेसमझ ।

**witlessness** –निॅस n. निर्बुद्धिता^F, बुद्धिहीनता^F, मतिमन्दता^F, मूर्खता^F, बेसमझी^F, कम-अक्ली^F ।

**witling** विट्'लिंग् n. अल्प-परिहास बुद्धि व्यक्ति, अल्पबुद्धि; रसिक, रसिया, ठठोलिया, दिल्लगीबाज ।

**witness**[1] विट्'निॅस n. पुष्टि^F, प्रमाण, साक्ष्य, साखी^F, गवाही^F, सबूत, शहादत^F (*stands there in ~ of the event*); (का०) साक्षी, साक्ष्यदाता, गवाह; (*eye ~* भी) दृष्ट साक्षी, प्रत्यक्षदर्शी, चाक्षुष, साक्षी, आँख^Fसे घटना^F देखनेवाला व्यक्तिः (स्वहस्ताक्षरसे) पुष्ट करनेवाला व्यक्ति, प्रमाणित करनेवाला व्यक्ति; *bear ~ to* or *of* साक्ष्य देना, गवाही^F देना, सबूत देना, शहादत^F देना; *call to ~* साक्ष्य चाहना, पुष्टि^F चाहना, गवाही^F चाहना ।

**witness**[2] v.t. & i. (प्रायः *against* अथवा *for* के साथ) प्रमाण-रूप होना, साक्ष्य देना, साक्षी रहना या होना, प्रमाण देना, गवाही^F देना; सूचित करना, संकेत करना, पता देना (*a deathly pallor ~ed his agitation*); दिखाना; दर्शक होना, देखना; (प्रलेख या दस्तावेजपर) साक्षीरूपमें हस्ताक्षर करना ।

**witted** वि'टिॅड a. बुद्धि-विशिष्ट, बुद्धिजीवी, बुद्धिमान्, चतुर, समझदार, अक्लमन्द ।

**witticism** विटिसिज़्म् n. रसिकोक्ति^F, सरस उक्ति^F, रसमय वाक्य, वाग्विलास, बुद्धि-विलास, व्यंग्योक्ति^F, परिहासोक्ति^F, ठिठोली^F, फबती^F, भोंड़ा या भद्दा मजाक ।

**witticize** –साइज़् v.t. रसमय वाक्य बोलना, व्यंग्योक्ति^F करना; ठिठोली^F करना, फबती^F कसना ।

**wittiness** वि'टिनिॅस् n. व्यंग्य-चातुर्य, परिहासपटुता^F ।

**witting** वि'टिंग् a. स्वैच्छ, मनमाना ।

**witty** वि'टि a. रसिक, परिहासक, परिहासपटु, नर्मभाषी, हँसोड़, ठठोलिया, तीक्ष्णबुद्धि, प्रत्युत्पन्नमति, सयाना ।

**wive** वाइव्' v.t. & i. (अब क्व०) परिणय करना, विवाह करना, पत्नी^F बनाना ।

**wivern** वाइ'वॅर्न् n. (अप्र०) दैत्य, वाइवर्न (अजगरकी तरहका एक भयानक जन्तु); (ढाल^Fपर बनी हुई) वाइवर्नकी आकृति^F ।

**wives** ⊙वाइव्ज़् n. pl. दे० WIFE.

**wizard**[1] वि'ज़ॅर्ड् n. अभिचारी, मायावी, मायाकार, जादूगर, ओझा, जोगी; अतिनिपुण व्यक्ति, विशेषज्ञ, कौशलकार; *the W ~ of the North* सर वाल्टर स्कॉट ।

**wizard²** a. (ग्रा०) चमत्कारिक, विचित्र, आश्चर्यजनक ।
**wizardry** -ड्रि n. मायाविता^F^, ऐन्द्रजालिकता^F^, जादूगरी^F^, ओझाई^F^; अतिनिपुणता^F^, विशेषज्ञता^F^, कौशल ।
**wizen¹** वि'ज़ॅन् v. i. शीर्ण होना, विशीर्ण होना, विच्छिन्न होना, क्षय होना ।
**wizen²** a. शीर्ण, विशीर्ण, विच्छिन्न, क्षयपूर्ण ।
**wizened, wizen, weazen** -ड्, वि'ज़ॅन्, वी'ज़ॅन् aa. कठिन, कठोर; शुष्क, सूखा, मुरझाया हुआ ।
**wk.** week.
**W/L.** wave-length.
**W.L.A.** Women's Land Army.
**W.M.** Works Manager.
**Wm.** William.
**W.M.O.** World Meteorological Organization.
**W.M.S.** Wesleyan Missionary Society.
**W.N.W., WNW.** West North-West.
**W.O.** War Office; Warrant Officer; Wireless Operator.
**wo, whoa** वो, वोॅअ intrr. (विशे० घोड़ोंके लिए) बस !, ठहर जा !, रुक जा !
**woad¹** वोड्' n. वोड, नीले रंगवाला पौधा; नीला रंग ।
**woad²** v.t. वोडसे रँगना, नीला करना ।
**wo-back** वो-बैक्' int. (घोड़ोंको पीछे हटानेमें प्रकट किया गया) धत्-धत्, चल हट, पीछे हो !
**wobble¹, wabble¹** वॉ'बॅल्, वॉ'बॅल् nn. स्पन्दन, कम्पन, अस्थिरता^F^, दोलायमानता^F^, डगमगाहट^F^, लड़खड़ाहट^F^, डावाँडोलपन; (नीति^F^, इत्यादिमें) अनिश्चय, ढुलमुलपन ।
**wobble², wabble²** vv.t. स्पन्दित होना, कम्पित होना, दोलायमान होना, डगमगाना, डोलना, लड़खड़ाना, इधर-उधर घूमना, चक्कर खाना; थर्राना, झोंके खाना; असंगतिपूर्वक कार्य करना, अस्थिर रूपमें जाना; बार-बार पलटा खाना, बार-बार रंग बदलना; (नीयत^F^ इत्यादिका) अनिश्चित होना, विचल होना, डावाँडोल होना ।
**wobbler** -लॅर् n. अस्थिरचित्त पुरुष, चंचलचित्त मनुष्य, डावाँडोल इरादेका आदमी ।
**wobbling** -लिंग् n. विहरण, अघूर्णन, चक्कर; चक्करदार चाल^F^ ।
**woe** वो' n. मनस्ताप, त्रास, विपत्ति^F^, दुःख, कष्ट, पीड़ा^F^, दुर्गति^F^, सन्ताप, चिन्ता^F^, मुसीबत^F^, शोक, सोग, मातम, गम; (pl.) विपत्तियाँ^F^, कठिनाइयाँ^F^, बाधाएँ^F^, मुसीबतें^F^, आफतें^F^; *~ be to* विपत्ति^F^ पड़े, गाज^F^ गिरे, लानत^F^ हो; *~ is me* हाय !, शोक !, अफसोस !; ~ worth the day गन्दा दिन है ।
**woebegone** वो'बि'गॉन् a. दुःखी, दुःखित, शोकाभिभूत, शोकार्त, शोकग्रस्त, विषादमलिन, मलिनमुख, खिन्नवदन, उदास ।
**woeful** वो'फुल a. शोकार्त, शोकमय, शोकपूर्ण, दुःखी, गमगीन; कष्टयुक्त; त्रासयुक्त; दुःखप्रद; अभागा, निगोड़ा; अत्यन्त (*~ ignorance*) ।
**woefulness** -निॅस् n. शोकार्तता^F^, शोकमयता^F^, शोकपूर्णता^F^; गमगीनी^F^; कष्टयुक्तता^F^, त्रासयुक्तता^F^, दुःखप्रदता^F^ ।
**woesoms** वो'सॅम् a. = WOEFUL.
**woke** वोक्' v.i. दे० WAKE का भूत० ।
**wold** वोल्ड्' n. वन, अरण्य, जंगल, उजाड़खण्ड, बंजर प्रदेश; अकृष्ट भूमि^F^, अकर्षित भूखण्ड, परती भूमि^F^, खाली मैदान ।
**woldsman** ⊙ -स्'मॅन् n. वनजीवी, अरण्यजीवी, जंगलमें गुजर-बसर करनेवाला ।
**wolf¹** वुल्फ्' n. वृक, कोक, ईहामृग, भेड़िया, भेड़हा, बनैया कुकुर; क्षुधातुर जीव; क्रूर एवं लोभी व्यक्ति, जालिम और लालची आदमी; (संगीत) कर्णकटु ध्वनि^F^, कर्कश कम्पित ध्वनि^F^; ~-cub वृकशावक, भेड़ियेका बच्चा; (स्काउ०) जूनियर बॉय स्काउट; ~-dog वृक-श्वान, कोक-श्वान, रखवाला कुत्ता; ~-fish वृकमत्स्य, वृकमीन, कोकमत्स्य; ~-hound वृकाखेटिक, रूसी नस्ल^F^का कुत्ता; अलसेशी नस्ल^F^का कुत्ता; ~'s-bane (चि०) विष, शृङ्गी विष, मीठा जहर; प्रविष, वृकविषा^F^, एकोनाइट; ~'s-claws, -foot मृगश्रृंग शैवाल, गदापर्णांग; ~'s fish एक तरहका^F^ कुकुरमुत्ता; ~-spider = TARANTULA; *cry ~ too often* मिथ्या विपद्-घोषणा^F^ करना; *have, hold ~ by the ears* असमंजसमें पड़ना; *keep ~ from door* किसी-न-किसी तरहसे पेट भरना; *~ in sheep's clothing* बगुला भगत, मुखमें राम बगल^F^में छुरी^F^, साधुवेशमें चाण्डाल, प्रतारक, कितव, कपटी, छली, धूर्त ।
**wolf²** v. t. (भुक्खड़की भाँति) निगल जाना, हड़प जाना ।
**wolf³** n. (चि०) व्रण, फोड़ा, गिल्टी^F^ ।
**wolfish** वुल्'फ़िश् a. वृकवत्, भेड़िये-जैसा; अतिलोभी, क्रूर एवं लोभी, जालिम और लालची ।
**wolfishness** -निॅस् n. वृकवत्ता^F^, वृक स्वभाव, भेड़ियापन; अतिलोभीपन, क्रूर एवं लोभी स्वभाव ।
**wolfram** वुल्'फ्रॅम् n. चण्डातु, (रसा०) वुल्फ्रैम (टंगस्टन उत्पन्न करनेवाला एक खनिज पदार्थ) ।
**wolverene** वुल्'वॅरीन् n. शीनवृक (नेवले जैसा एक अमेरिकी पशु) ।
**wolves** वुल्व्ज् n. pl. दे० WOLF¹.
**woman¹** ✱ वु'मॅन् n. (pl. *women*) ललना^F^, रमणी^F^, वनिता^F^, अबला^F^, महिला^F^, नारी^F^, स्त्री^F^✱, औरत^F^✱ (*how does ~ differ from man?*); नारीवर्ग, स्त्रीवर्ग, स्त्रीलोक, स्त्री-जाति^F^, औरत-जात^F^ (*is an excellent thing in ~*); (रानी^F^ इत्यादिकी) परिचारिका^F^, सेविका^F^, दासी^F^; स्त्रैण पुरुष, जनाना आदमी (*is a ~ in tenderness*); नारीत्व, स्त्रियोचित भावनाएँ^F^, नारीभावना^F^ (*stirred the ~ in her*); (गुण०) महिला-, जनाना (*~ doctor, councillor*);

~**kind**, womenkind स्त्रियाँ[F], स्त्री-समुदाय, स्त्री जाति[F]; ~ suffrage महिला-मताधिकार; womenfolk स्त्रियाँ[F], घरकी औरतें[F] ~ student छात्रा[F]; *make an honest ~ of* फुसलाकर विवाह कर लेना; *play the ~* भय-प्रदर्शन करना, रोना; *there is a ~ in it* मामला गड़बड़ है, दालमें कुछ काला है; *~ of the world* अनुभवी स्त्री[F]; *~ with a past* कलंकित या संदिग्ध जीवनवाली स्त्री[F]।

**woman**[2] v.t. सामान्य स्त्री[F]के रूपमें उल्लेख करना; 'मेरी अच्छी स्त्री[F], इत्यादि कहकर सम्बोधित करना; स्त्रियों[F]-जैसा बना देना।

**womanhood** –हुड् n. (स्त्रियों[F]का) यौवन, तारुण्य, वयस्कता[F]; नारी-सुलभ प्रौढ़ता[F], नारी-स्वभाव; नारीत्व, स्त्रीत्व, तिरियापन; स्त्री-समुदाय, औरतें[F]।

**womanish** –निश् a. स्त्रैण, स्त्री-सदृश, नारीवत्; (प्रायः अपशब्द) कापुरुष, निर्बल, स्त्रियों-जैसा।

**womanishness** –निंस् n. स्त्रैणता[F], स्त्री-सदृशता[F], नारीवत्ता[F], जनानापन।

**womanize** –नाइज़् v. t. & i. स्त्रैण बना देना, औरत[F] बना देना, जनाना कर देना; स्त्री[F] स्वभावका बनना; (पुरुषोंका) व्यभिचारी होना, वेश्यागामी होना, भोग-विलास करना, ऐयाशी[F] करना, रण्डीबाजी[F] करना।

**womanizer** –ज़र् n. व्यभिचारी, भोगी, विलासी।

**womanless** –न्-लिस् a. नारी-विहीन, स्त्री-विहीन।

**womanlike** –लाइक् n. स्त्रैण, स्त्रीवत्, स्त्रियोचित, औरतकी तरह।

**womanliness** –लिनिंस् n. स्त्रैणता[F], स्त्रीवत्ता[F], नारीसदृशता[F], स्त्री-सुलभता[F]; नारी स्वभाव।

**womanly**–लि a. स्त्रैण, स्त्रीवत्, नारी-सदृश, स्त्रियोचित, स्त्रीसुलभ, स्त्री-स्वभाव-सुलभ, औरतों[F]का, जनाना (*~ modesty, compassion*); मृदु, कोमल, स्निग्ध।

**womb** वूम्' n. (चि०) गर्भशय्या[F], जरायु, गर्भकोष, (कृषि०, चि०) **गर्भाशय**, गर्भस्थान, योनि[F], कोख[F], धरन[F]; पेट, बच्चादानी[F]; गढ़ा, खोह[F]; fruit of the ~ सन्तान[F], सन्तति[F], बालबच्चे; *in the ~ of time* कालके गर्भमें, भविष्यमें।

**wombat** वॉम्'बैट् n. धानी ऋक्षक (आस्ट्रेलियाका एक थैलीदार जानवर), वाम्बट।

**womby** ⊙वू'मि a. विस्तृत, विशाल, लम्बा-चौड़ा।

**women** वि'मिन् दे० WOMAN.

**won** वन्' दे० WIN.

**wonder**[1] वन्'डर् n. विचित्र प्रतिरूप, विचित्र वस्तु[F], अद्भुत वस्तु[F], अजूबा चीज[F] (*child is a ~*); असामान्य व्यापार, असाधारण घटना[F]; कौतुक, चमत्कार (*is a ~ of delicate workmanship*); विस्मय, आश्चर्य, अचम्भा, अचरज (*were filled with ~*); ~ candle माया-वर्ती[F], जादूकी मोमबत्ती[F]; ~land विस्मयलोक, परीलोक; ~-struck, -stricken विस्मयाहत, विस्मयमूक, आश्चर्यचकित, भौचक्का, हक्का-बक्का, हैरान; ~-worker ऐन्द्रजालिक, करामाती, जादूगर; असाधारण रूपसे सफल होनेवाला; *a nine day's ~* क्षणिक महत्त्वकी घटना[F], चार दिनकी चाँदनी[F] फिर अँधेरा पाख; *did ~s* बड़ी सफलता[F] पायी, कमाल कर दिया; *for a ~* आश्चर्यकी बात[F] है; *what ~, it is no ~, no ~ that* इसमें कोई अचरजकी बात[F] नहीं है; *work ~s* असामान्यरूपेण सफल होना, विलक्षणता[F] दिखाना।

**wonder**[2] v. i. & t. आश्चर्यान्वित होना, आश्चर्य करना, चकित होना, विस्मित होना, ताज्जुब करना, अचम्भेमें पड़ना, हैरान होना (*shall never cease to ~ at it*); उत्सुक होना, व्यग्र होना, इच्छुक होना, जानना चाहना, हैरानी[F] है कि (*~ why pain exists*)।

**wonderer** –रॅर् n. आश्चर्यकर्ता, चकित होनेवाला, विस्मित होनेवाला, ताज्जुब करनेवाला, हैरानी[F]में पड़नेवाला।

**wonderful** –र्-फ़ुल् a. अपूर्व, असामान्य, असाधारण, आशातीत, अद्भुत, विलक्षण, आश्चर्यजनक, अप्रत्याशित, विस्मयकर, अनोखा, अजीब, वाह-वाह; प्रशंसनीय, निहायत बढ़िया, तारीफ[F]के लायक।

**wonderfulness** –निंस् n. अपूर्वता[F], असामान्यता[F], असाधारणता[F], आशातीतता[F], अद्भुतता[F], आश्चर्यजनकता[F], अप्रत्याशितता[F], विस्मयकरता[F], अनोखापन, कमाल।

**wonderment**–मॅन्ट् n. विस्मयाभिभूत अवस्था[F], विस्मयकारिता[F], आश्चर्यजनकता[F], ताज्जुब।

**wondrous**[1] –ड्रस् a. आश्चर्यजनक, अद्भुत, विचित्र, अजीब, निराला; अति उत्कृष्ट, निहायत अच्छा।

**wondrous**[2] adv. अत्यधिक, अत्यन्त (*~ kind*); विस्मयजनक रूपसे, आश्चर्यजनक रूपसे।

**wondrousness** –निंस् n. अद्भुतता[F], विलक्षणता[F], अपूर्वता[F], विचित्रता[F], आश्चर्यजनकता[F], विस्मयकारिता[F], चमत्कारपूर्णता[F]।

**wonky** वॉन्'कि a. अस्थिर, विचलित, ढुलमुल, डाँवा-डोल; अवर, अश्रेष्ठ, तुच्छ, हीन, घटिया।

**wont**[1] वो(व)न्ट्' n. रीति[F], रस्म[F], रिवाज (*according to ~*); अभ्यास, स्वभावगत बात[F], स्वभाव, आदत[F] (*it is my ~ to*); use & ~ प्रथा[F], रीति[F], परम्परा[F], व्यवहार, रिवाज।

**wont**[2] v. aux. (*to do* के साथ) अभ्यस्त होना, आदी होना।

**wont**[3] a. अभ्यस्त, आदी (*as he was ~ to say*)।

**won't**[4] वोन्'ट् = WILL NOT, WOULD NOT.

**wonted** वो(व)न्'टिड् artrib. a. स्वभावगत, अभ्यासगत, अभ्यासानुकूल, आदत[F]के अनुकूल; अभ्यस्त, आदी; व्यावहारिक; (क्व०) प्रायिक, सामान्य, साधारण, स्वाभाविक, नित्यका, आम (*heard me with his ~ courtesy*)।

**wontedness** –निंस् n. अभ्यास, स्वभाव, अभ्यासानुकूलता[F], आदत[F]; प्रायिकता[F], सामान्यता[F], साधारणता[F],

स्वाभाविकता^F, नित्यता^F ।

**woo** वू' v.t. प्रणय-प्रार्थना^F करना, प्रणय याचना^F करना, प्रीति^F चाहना, प्रेमोपासना^F करना; प्रेम-प्रदर्शन करना, प्रेम करना, इश्कबाजी^F करना; (*to* के साथ) मनाना, फुसलाना, राजी करना ।

**wood*** वुड्' n. कान्तार, कानन, अरण्य, अटवी, वन, जंगल (*came upon a clearing in the ~s*); (रसा०, प्रा० भू०) दारु, काष्ठ, (प्रा० भूगोल) काठ, लकड़ी^F*, ईंधन; वृक्षोंका मुख्यांग; (*the* के साथ) शराब^F-का पीपा; (बाँसुरी^F इत्यादि) काष्ठ-निर्मित वायु-वाद्य-यन्त्र; (गाल्फ खेलनेका) लकड़ी^Fका डण्डा, वुड; (गुण०) काष्ठ-, लकड़ी^Fका (*~-house*); (जन्तु) वन-, वन्य, जंगली (*~ owl, pigeon*); (बहु०) वनस्थली^F; sweet ~ruff एक प्रकारका पौधा; ~age दारुयुग, काष्ठयुग; ~apple कपित्थ, कैथ; बिल्व, बेल; ~bine, ~-bind मारवल्ली^F, मधुचूषक^F, एक जंगली लतर^F; ~chuck भूशूकर; ~cock भण्डुतित्तिर, वन-कुक्कुट, जंगली मुर्गा; ~craft वन-विद्या^F; वन-विहार-पटुता^F; काष्ठकला^F, काष्ठ-शिल्प; ~cut काष्ठ-चित्र, काष्ठ-फलक- चित्र; ~ cutter काष्ठछेत्ता, लकड़हारा; काष्ठ-चित्रकार; ~ land (वन०) वनस्थली^F, वनभूमि^F; ~ lot अनु-वन; लकड़ी^Fका ढेर; ~-louse वनयूका^F, काष्ठकृमि, लकड़ी^Fका कीड़ा; ~man वनाध्यक्ष, वनाधिकारी, वनरक्षक, जंगलका दारोगा; आटविक, वनचारी, वनजीवी, लकड़हारा; ~-nymph वन-परी^F, वनदेवी^F, वन-देवता; ~ pavement (सड़क-की) तख्तावन्दी; काष्ठ फलक, लकड़ी^Fके तख्ते; ~pecker काष्ठकूट, दार्वाघाट, सुतार, कठफोड़ा, कठफोड़वा, हुदहुद; ~pine (चित्तीदार) कठफोड़वा, हुदहुद; ~-pigeon वन-कपोत, वन-पारावत, हारीत, हारिल, जंगली कबूतर; ~-pulp काष्ठगोंद, काष्ठसार, लकड़ी^Fका गूदा; ~ruff विम्बखण्ड-कीला; मधुगन्धा (पौधा); ~ scrap छीलन; sman वनवासी, वनचारी, जंगलमें रहनेवाला; ~ stone (प्रा० भू०) काष्ठाश्म; ~ work काष्ठकर्म, काष्ठशिल्प, लकड़ी^Fका काम; काष्ठ-निर्मित वस्तुएँ^F; *cannot see ~ for trees* पत्तियाँ गिनते हैं पर पेड़ दिखायी नहीं देता; विस्तारमें जानेसे सामान्य रूपसे दिखायी पड़नेवाला तथ्य भी आँख^Fसे ओझल हो जाता है; *don't halloo till you are out of the ~* समयके पहले यह मत समझो कि सब संकट दूर हो गये;

~ alcohol, ~ applicators, ~ ash, ~ avens, ~ bark, ~-bind, ~-block, ~ borer, ~ box, ~-brown, ~ cell, ~ charcoal, ~craftsman, ~ depot, ~ distiller, ~-duck, ~ ferrule, ~ fibre, ~ flour, ~ hen, ~-hewer, ~ hyacinth, ~ ibis, ~-lark, ~ leopard moth, ~ machine, ~ machinist, ~ mineral, ~ mouse, ~ naptha, ~-oil, ~-oil tree, ~ opal, ~ parenchyma, ~ paving, ~ peat, ~ pile, ~ pin, ~ powder, ~ power, ~ preservation, ~ preservation section, ~ print, ~ produce, ~ pulp, ~ quail, ~ ranger, ~refuse, ~ right, ~ rose, ~ rot, ~ ruff, ~rush, ~ sandpiper, ~ screw, ~ shavings, ~ shed, ~-shop, ~ shrike, ~ skirting, ~ snipe, ~ sorrel, ~ sour, ~ sower, ~ spirit, ~-stall, ~ strawberry, ~ structure, ~ sugar, ~ technologist, ~ technology, ~ tin, ~ transport, ~ turning, ~ vessel, ~ vinegar, ~ violet, ~-warbler, ~ wasp, ~ wax, ~wedges, ~-wind instrument, ~ wool, ~working, ~working machine, ~workshop, ~worm.

**wooded** –'डिड् a. सवृक्ष, वृक्षयुक्त, वृक्षावृत्त; काष्ठ-युक्त, लकड़ीदार; वन्य, वनाच्छादित, वनबहुल (*~ area*) ।

**wooden** –डॅन् a. काष्ठविनिर्मित, काष्ठनिर्मित, काष्ठ-, लकड़ी^Fका, काठका; निष्प्राण, प्राणहीन; अशोभन, भद्दा, बेढंगा (*~ motions*); अभिव्यक्तिरहित, अभि-व्यंजनारहित (*~ stare*); रूखा (*~ manners*); ~ head मूर्खता^F, मूढ़ता^F, जड़ता^F, बुद्धूपन; ~-headed मूर्ख, मूढ़, जड़, बुद्धू, गावदी; ~-headedness मूर्खता^F, मूढ़ता^F, जड़ता^F, बुद्धूपन, गावदीपन; ~ walls युद्धपोत, जंगी जहाज;

~ articles, ~ floor, ~ flume, ~ lath, ~ mallet, ~ pile, ~ pin, ~ spoon.

**woodenness** –नि॑स् n. कठोरता^F, कड़ापन, सख्ती^F; अशोभनता^F; भोंड़ापन, भद्दापन; निर्जीवता^F, जड़ता^F ।

**woodiness** –डिनि॑स् n. वनाकीर्णता^F, वनबहुलता^F, वृक्षाकीर्णता^F, वृक्षबहुलता^F; काष्ठमयता^F; काष्ठयुक्तता^F ।

**woodland** –ड्'लैन्ड n. वनभूमि^F, वनस्थली^F, वन, जंगल (*~ climate, crop*); the ~ choir गायक पक्षी ।

**woodless** –लि॑स् a. अरण्यहीन, वनविहीन, वनरहित; नितरु, बे पेड़का; काष्ठरहित, काष्ठशून्य, बिना लकड़ी^Fका ।

**woody** –'डि a. काष्ठमय, लकड़ीवाला; अरण्यमय, वनाकीर्ण, वनबहुल, तृणावृत, जंगलसे भरा; वृक्षाकीर्ण, वृक्षबहुल, तरुबहुल; (क०) वन्य, वनजात, जंगली; काष्ठीय, काष्ठमय (*~ tissue*); ~ bract (वन०) कठ निपत्र ।

**wooer** वू'ॲर् n. प्रेमी, प्रणयी; प्रणय-प्रार्थी, प्रेमोपासक, प्रणय-याचक, प्रणयाकांक्षी, विवाहार्थी, परिणय-याचक, सगाई^F चाहनेवाला ।

**woof** वूफ्' n. बाना, भरनी^F; वस्त्र, कपड़ा ।

**wool*** वुल्' n. मेषलोम, ऊर्णा, ऊन*, पशम; ऊर्णा-सूत्र, ऊन, ऊनी कपड़े; लोम, रोआँ; (हबशीके) घुँघराले बाल; ऊनजैसी वस्तुओं^Fके प्रकार; ~-fell भेड़^Fकी ऊन-समेत खाल, ऊनदार चमड़ी; ~-gathering अवधान-रहित(ता^F), अनवधान(ता^F), शून्यचित्त(ता^F), अन्य-मनस्क(ता^F); निरर्थक कल्पना^F; ~-pack ऊनका

गट्ठर; ~sack (सामन्तभवन या हाउस ऑव लार्ड्समें) ऊनकी गद्दी^F; ~sorter's disease (चि०) ऊर्णा-व्यवसायिक रोग, ऊनका व्यवसाय करनेवालोंमें होनेवाला फुफ्फुसका ऐन्थ्राक्स रोग; ~-work ऊनकी कारीगरी^F; *better give the ~ than the whole sheep* सारा जाता देख आधा दीजै बाँट; *dyed in the ~* कातनेसे पूर्व रँगा हुआ; (ला०) पक्का, परले सिरेका, छँटा हुआ; *go for ~ and come home shorn* मूँड़ने गये थे मुँड़वाकर आ गये, चौबे गये छब्बे होने दुब्बे होकर आये; *lose* one's ~ गुस्से होना; *much cry & little ~* खोदा पहाड़ निकली चुहिया^F, टाँय-टाँय फिस्स^F; नाम बड़ा दर्शन थोड़ा, *pull ~ over* one's *eyes* झाँसा देना, धूल^F झोंकना;

~ backed, ~-ball, ~ black, ~ blue, ~ blueblack, ~ brilliant scarlet, ~ brown, ~ carding, ~ combing, ~ dark blue, ~ deep black, ~ development officer, ~ discharge, ~-dyed, ~ fast black, ~ fast blue, ~ fast brown, ~ fast orange, ~ fast violet, ~ fast yellow, ~ fat, ~-flock, ~ green, ~ grey, ~-growing, ~-laden, ~-lined, ~man, ~ navy, ~ navy blue, ~-oil, ~ orange, ~ press, ~ printing black, ~ printing violet, ~ red, ~ red-black, ~ scarlet, ~ shearer, ~ shears, ~skin, ~ sorter, ~ stock, ~ tape, ~ violet, ~ washer, ~ weaver, ~ winder, ~yellow.

**woold**[1] वूल्ड्' n. (लपेटनेकी) रज्जु^F, रस्सी^F, डोर^F, डोरी^F ।

**woold**[2] v.t. लपेटना, बाँधना, कसना ।

**woolder** –'डर् n. लपेटनेवाला, बाँधनेवाला, कसनेवाला ।

**woolding** –डिंग् n. लपेटना, बाँधना, कसना ।

**wooled** वुल्ड्' a. ऊर्णायुक्त, ऊर्णा-मिश्रित, ऊनी, ऊनका, ऊनवाला ।

**woollen**[1] –'लॅन् n. ऊर्णा-वस्त्र, ऊनी कपड़ा ।

**woollen**[2] a. और्ण, ऊर्णामय, ऊनी, पशमी ।

**woollenette** –ने ट्' n. सूक्ष्म ऊर्णा वस्त्र, पतला ऊनी कपड़ा ।

**woolliness** –'लिनिस् n. ऊर्णामयता^F, ऊन^Fकी विशेषता^F; लोमशता^F, लोमयुक्तता^F, ऊनीपन; अस्पष्टता^F, अनुज्ज्वलता^F, धुँधलापन, फीकापन ।

**woolly**[1] –लि n. ऊनी वस्त्र (विशे० स्वेटर); ~-bear लोमश तितली^Fकी एक जाति^F ।

**woolly**[2] a. ऊर्णामय, ऊर्णायुक्त, ऊनदार, पशमदार, ऊनी (*the ~ flock*); ऊर्णाभ, ऊन-जैसा, ऊनसा; रोमवत्, लोमश, (*~ knot, ~ root*) बालदार, झबरा (*~ puppy, head*); अस्पष्ट, अव्यक्त, परिभाषा-विहीन, धुँधला, फीका; तीक्ष्णता-रहित, भोथरा; व्यग्र, भ्रान्तचित्त, उतावला, घबराया हुआ; (वन०) लोमयुक्त, रोएँदार; ~ voice भर्राई हुई आवाज^F ।

**Worc.** Worcestershire.

**word**[1]* वर्ड्' n. पद, शब्द*; वचन, कथन, वक्तव्य, भाषण, कथनी^F; भाषा^F, बोली^F, बोल (*honest in ~ & deed*); उक्ति^F, बात^F, कहनी^F; संवाद, संदेश, समाचार, इत्तला^F, खबर^F; वचन, आश्वासन, प्रतिज्ञा^F, वादा, कौल; आदेश, आज्ञा^F, हुक्म; big ~s अहंकार, अभिमानोक्ति^F, burning ~s उत्तेजक शब्द, जोशकी बात^F; high, hard, warm, hot, short, ~s क्रोधपूर्ण बात^F; the last ~ निष्कर्ष-शब्द, निर्णयात्मक शब्द; wild & whirling ~s असन्तुलित शब्द, बहकी बात^F; ~ blindness (चि०) लेखान्धता^F; ~ book शब्दाभिधान; ~ deafness (चि०) शब्दबधिरता^F; ~-perfect कण्ठाग्र अभिनेयांश; ~-picture शब्द-चित्र; ~-play शब्द-कौतुक, शब्दजाल, नोक-झोंक^F; ~-splitter शब्दोंका अतिसूक्ष्म विश्लेषक; ~-splitting अतिसूक्ष्म शब्द-विश्लेषण; *a ~ to the wise* अक्लमन्दको इशारा काफी; *a ~ with you* आपसे एक शब्द कहना चाहता हूँ; *bare ~s buy no barley* खाली बातों^Fसे पेट नहीं भरता; *be as good as* one's ~ वचन पूरा करना, बात^Fका धनी होना; *by ~ of mouth* मौखिक रूपसे, जबानी; *eat* one's *~s* कथन प्रत्याहृत करना, अपने शब्द वापस लेना; दबकर क्षमा^F माँगना; *few ~s are best* थोड़ा बोलना अच्छा है; *give* person, *give, pledge, pass,* one's ~ वचन देना, वादा करना, कौल करना; *give* person one's *good ~s* सिफारिश^F करना; *hard ~s break no bones, fine ~s butter no parsnips, ~s are but wind* बातों^Fसे पेट नहीं भरता; *have a ~ with* संक्षिप्त वार्तालाप करना, दो-दो बातें^F करना; *in a* or *one ~* संक्षेपतः, संक्षेपतया; *keep* one's ~ वचन पालन करना, वादा पूरा करना; *pass* one's~ वचन देना, प्रतिज्ञा^F करना; *say a good ~ for* प्रतिवाद करना, हिमायत^F करना; प्रशंसा^F करना, सिफारिश^F करना; *take* one *at his ~* कथनमें विश्वास करना, बात^F सही मान लेना; *they had ~s* तू-तू-मैं-मैं^F करने लगे, वे आपसमें झगड़े; *upon my ~* अपनी प्रतिष्ठा^Fकी शपथ^F; मैं वचन देता हूँ; *waste ~s* बेकार बात^F करना;

~ association, ~base, ~ building, ~ catcher, ~craftsman, ~-deaf, ~ fluency, ~ formation, ~ maker, ~man, ~ matching, ~ monger, ~mongering, ~ order, ~ slinger, ~ slinging, ~ square.

**word**[2] v. t. शब्दोंमें व्यक्त करना या कहना ।

**wordage** –'डिज् n. शब्दसंख्या^F ।

**worded** –डिड् a. शब्दाभिव्यक्त, शब्दोंमें गठा हुआ ।

**wordiness** –डिनिस् n. पदबाहुल्य, शब्दबहुलता^F, बहुशब्दत्व, वाग्जाल, शब्दाडम्बर; शब्दविस्तार, विस्तृत वर्णन ।

**wording** –डिंग् n. शब्दरचना^F, पदविन्यास, शब्द-योजना^F, शब्दचयन; वाक्य-रचना^F; वर्णनशैली^F, भाषण-शैली^F; (राज०) शब्द, शब्दावली^F।

**wordless** –ड्''लिस् a. निःशब्द, शब्दहीन, मूक, वाणी-वंचित, अभिव्यक्ति-रहित, चुप, खामोश, बेजबान।

**wordlore** –'लोर् n. पदविज्ञान, शब्दविज्ञान, शब्द-शास्त्र; पदविज्ञानानुशीलन, शब्दविज्ञानानुशीलन, शब्द-शास्त्र-अध्ययन।

**wordlorist** –रिस्ट् n. पदविज्ञानाध्येता, शब्दविज्ञानानुशीलनपर, शब्दशास्त्री।

**wordy** –'डि a. पदबहुल, पद-संक्रान्त, शब्दपूर्ण, शब्द-बहुल, वाचनिक, शब्दाडम्बरपूर्ण; बहुवाक्य, वाक्यात्मक; विस्तृत, विस्तारपूर्ण; शाब्द, शाब्दिक, शब्दोंका, बातों^Fका।

**wore** वोॲर्' WEAR^{2,3} का भूत०।

**work**[1]* वर्क्'' n. व्यापार, उद्योग, उद्यम, (गति०, स्थिति०, अर्थ०) कर्म, (अर्थ०) कार्य, कृत्य, कार, (अर्थ०) काम*; धन्धा (*never liked, will do no, ~*); श्रम, मजदूरी^F (*do you want the ~ or the wages ?*); प्रयत्न, आयास; (भौतिकी^F) ऊर्जा^F, शक्ति^F (*convert heat into ~*); सिद्धि^F, सफलता^F; निर्मित वस्तु^F, बनायी गयी चीज^F; सामग्री^F, सामान (*bring your ~ downstairs*); कौशल, कारीगरी^F, (साहित्यिक) ग्रन्थ, कृति^F, रचना^F; प्रभाव; नमूना; (धर्म, प्रायः pl. में) सुकर्म, पुण्य-कर्म, नेक काम; सूचिका-कर्म, सुई^Fका काम, कसीदेका काम; किलेबन्दी^Fका काम; क्लेश, कष्ट; अनुष्ठान; प्रबन्ध, सम्प्रबन्ध; (pl.) स्थापत्य, भवन-निर्माण, गृह-निर्माण; निर्माण-कार्य, निर्माण (*~ committee*); विभाग; (मशीन^Fके) पुर्जे; कृतियाँ^F; (pl.) कर्मालय, कार्यशाला^F, निर्माण-गृह, निर्माणशाला^F, कारखाना; विनिर्माण, निर्माण; सज्जाकार्य, सजावटी काम (*covered with elaborate ~*); सजावट^Fकी वस्तुएँ^F; internal ~ देहान्तरिक क्रिया^F; the ~s of God लीला^F, प्रकृति^F; ~s of mercy दान-पुण्यके कार्य; ~aday, ~day ⊙ सामान्य, साधारण, व्यावहारिक, कारोबारी, काम-काजी (*this ~-a-day world*); ~-bag, ~-basket, ~-box (सीने-पिरोनेके कामका) थैला, टोकरी^F, सन्दूक; ~ cell कोष्ठिका^F, कोठरी^F; ~cycle (अर्थ०) कार्य-चक्र; ~day कार्य दिवस, कामका दिन; ~-house कर्मशाला^F, कारखाना; अनाथालय, दरिद्रालय; निबल निकेतन, मोहताजखाना; ~-in-progress (वाणि०) चालू काम; ~man कार्यचालक; कर्मकार, कर्मचारी, कर्मी, कामगर, कारीगर, श्रमिक, श्रमजीवी, मजदूर; शिल्पी, शिल्पकार, मिस्त्री, मिस्तरी, कारीगर; ~manlike सुनिपुण शिल्पीवत्, अच्छे कारीगर-जैसा; ~manship रचना^F, निर्माण; कार्य-कौशल, शिल्प-कौशल, (अर्थ०) कर्म-कौशल, कारीगरी^F (*God's ~manship*); ~-people कर्मी, मजदूर या मजदूरनियाँ^F; ~shop कर्मशाला^F, शिल्पशाला^F, निर्माण-गृह, (अर्थ०) कारखाना, कठाल^F, वर्कशाप; ~woman संचालिका^F; कर्मकारिणी^F, स्त्री कर्मचारी^F, मजदूरनी^F; शिल्प-निपुण स्त्री^F, सूचीकर्म-दक्ष स्त्री^F; कारीगरनी^F; *a bad ~man quarrels with his tools* नाच न जाने आँगन टेढ़ा; *a good day's ~* सम्पन्न कार्य; *a ~ of art* कलाकृति^F; *all is the day's ~* सामान्य, साधारण, मामूली, रोजके कामका; *good wages, good ~* खरी मजूरी^F खासा काम; *if you want your ~ well done, do it yourself* आप काज महा काज, आप न मरिये स्वर्ग न जाइये; *make short ~ of* झटपट करना, तुरन्त पार होना; *set to ~* कार्यारम्भ करना, काममें लग जाना;

~ account, ~ agent, ~bench, ~book, ~-centre, ~ certificate, ~-charges, ~ contract, ~ curve, ~ decrement, ~ diagram, ~-driven, ~ expenditure, ~ fellow, ~-function, ~ fund, ~girl, ~ habits, ~-hardened, ~-hardening, ~ horse, ~ load, ~master, ~mistress, ~ order, ~ paper, ~place, ~ priority, ~ projects, ~ register, ~room, ~s abstract, ~s central division, ~schedule, ~s committee, ~s cost, ~s cycle, ~s services, ~s expenditure, ~s expenses, ~ sheet, ~-shop accounts, ~shop attendant, ~shop division, ~shop drill, ~shop foreman, ~shop inspector, ~shop instructor, ~shop medical officer, ~ shop office, ~shop staff, ~shop store, ~shop superintendent, ~-shy, ~s inspector, ~ site, ~ slip, ~s manager, ~s oncost, ~ spreading, ~s procedure, ~ s services, ~s slip, ~s staff, ~ s store, ~s supervisor, ~-stained, ~stand, ~-table, ~-ticket, ~time, ~ value, ~week, ~-worn.

**work**[2] v.t. & i. (*-ed, wrought*) उद्योग करना, उद्यम करना, काम करना, कार करना, धन्धा करना; श्रम करना, परिश्रम करना; प्रयत्न करना, कोशिश^F करना; कष्ट होना, पीड़ा^F होना; शिल्पी बनना, कारीगर बनना; कार्य-निर्वाह करना, काम चलाना, कार्यवाही^F करना, चालू रखना; चलना, चालू रहना (*pump does not ~*); काममें जोते रहना, मेहनत^Fसे काम लेना (*~s his men too hard*); परिक्रमा^F करना, घूमना, चक्कर काटना (*handle, wheel, ~s freely*); संचालित करना, प्रबन्ध करना, व्यवस्था^F करना (*my partner ~s the northern zone*); नियन्त्रण करना, काबूमें रखना, कब्जा करना; फल देना, फलोत्पादन करना; प्रभाव डालना, असर करना (*the appeal wrought powerfully upon him*); उत्पन्न करना, निकालना (*wrought wonders, a change*); पूरा करना, लाना; सूचि-कर्म करना, सुई^Fका काम करना, कढ़ाई^F करना, कसीदेका काम करना (*reads to them while*

*they* ~); आंदोलित होना, गतिशील होना, हिलना-डुलना, हरकत[F] करना (*waves* ~ *to & fro*); जोश पैदा करना, जोश आना, तेजी[F] आना, उबाल पैदा करना; (शा० एवं ला०) अशान्ति[F] उत्पन्न करना; कठिनाई[F]से चलना, बढ़ना, खिसकना (*stockings, shirt,* ~ *down, up*); होना; चलाना; करना, बनाना; डगमगाते हुए चलना; समाधान करना, सुलझाना; (आटा आदि) गूँधना, सानना (~ *dough, clay, properly*); उत्तेजित करना, भड़काना; (गणित) प्रश्न करना, सवाल हल करना; मजदूरी[F] करके यात्रा[F]करना; *who* ~*s gets* खोजे सो पावे; ~ *away* or *on* करते जाना, काम जारी रखना; ~ *in* प्रवेश कराना, स्थान देना, खपाना; ~ *off* शनैः-शनैः निस्सारित करना, निकालना (~*s off his bad temper on his servants*); ग्राहक लग जाना, बेच डालना; मुक्त होना, निपट जाना; ~ one's *will* मनोरथ पूरा करना; ~ *out* (गणना[F]द्वारा) पड़ना, राशि[F] आना, गणना[F]करना, गिनती[F] करना (~*s out at £ 6 a day*); प्रश्न करना, सवाल हल करना; (कामसे) सारी शक्ति[F] ले लेना, बुरी तरह थका देना; कठिनाई[F]से प्राप्त करना, मुश्किलसे पाना (~ *out* one's *salvation*); सम्पन्न करना, निष्पन्न करना, निष्पादित करना, कार्य-परिणत करना, कार्य तैयार करना, बनाना, करना, सुलझाना; सम्पूर्ण करना, निःशेष करना, समाप्त करना; ~*up* (धीरे-धीरे) अच्छी स्थिति[F]पर लाना; चरम सीमा[F]तक पहुँचना; शनैः-शनैः उत्तेजित करना, उभारना, भड़काना; नियुक्त करना, नियोजित करना, लगाना; अनुसन्धान करना; निःशेष करना, समाप्त करना।

**workability, workableness** –कॅर्वि'लिटि, –नॅस् nn. व्यवहार्यता[F], (यन्त्र०) सुकरता[F], (परि०) सुकार्यता[F], सम्पादनीयता[F], संचालनीयता[F], चलनशीलता[F]; (धातु०) रूप्यता[F]।

**workable** –कॅर्वेबल् a. कार्ययोग्य, व्यवहार्य, करणीय, सुकर, सम्पादनीय, संचालनीय, साध्य, प्रायोगिक; सुकृष्य (~ *soil*); ~ mixture तैयार मसाला।

**worker**–कॅर्_ n. कार्यकर्ता, कर्मी, कर्मकार, कर्मकारी; कर्मचारी; श्रमिक, श्रमी, मजदूर, कमिया, (कृषि०) कमेरा, कमेरी[F], कामगार; सेवक; wage ~⊙ मजदूरी[F]पर काम करनेवाला; ~ cell (कृषि०) कोष्ठिका[F]; ~s' union श्रमी संघ, कर्मी संघ।

**working**[1] –किंग् n. कर्मकरण, कार्यकरण, श्रमकरण; कार्य, क्रिया, काम, (~ *account*); परिचालन, कार्य-संचालन, कार्यचालन, कार्यसम्पादन, प्रबन्ध, संप्रबन्धन, चलाना (~ *scheme*); (कानून) प्रवर्त्तन; गतिविधि[F], कार्य-प्रणाली[F], कार्यपद्धति[F] (*the* ~*s of his face, conscience*); कार्य-फल, कार्य-परिणाम; खान[F], खदान[F]; खनन; ~ committee कार्यसमिति[F], कार्यकारिणी समिति[F], ~ condition चलनावस्था[F]; चालू अवस्था[F]; ~ expenses कार्य-व्यय, आवश्यक व्यय; ~-out परिणाम-गणना, फलानुमान, अनुमान; ~ parts (यन्त्र०) चालू पुर्जे; ~ platform (यन्त्र०) चाली।

**working**[2] a. (का०) श्रमजीवी, उद्योगी, सक्रिय, कार्यवाहक, कार्यकर, कार्यकारी, कर्मकारी, कार्यशील, चालू, चलता, कामचलाऊ, (~ *agreement, capital*); कार्य, कर्मयोग्य, कामका (~ *cattle, day, hours*); ~ classes श्रमजीवी, श्रमिक वर्ग; हाथका काम करनेवाला; ~ language व्यवहार-भाषा[F], चलती भाषा[F];

~ assets, ~ capital, ~ cattle, ~ committee, ~ cost, ~ day, ~ drawing, ~ employer, ~ formula, ~ group, ~ hours, ~ hypothesis, ~ knowledge, ~ language, ~ order, ~ papers, ~ plan, ~ pressure, ~ stock, ~ substance.

**workless** –कॅलिंस् a. बेकार, बेरोजगार।

**world** वर्ल्ड् n. विश्व, पृथ्वी[F], लोक, भूलोक, भूमण्डल, संसृति[F], संसार, जगत्, दुनिया[F], इहजीवन, इहलीला[F], जीवनयात्रा[F], लौकिक जीवन, जिन्दगी[F]; सांसारिक व्यवसाय, संसारी[F], दुनिया[F]के धन्धे, दुनिया[F]के रिश्ते (*forsake the* ~); ब्रह्माण्ड; बाह्य जगत्, बाहरी दुनिया[F]; मानव-वर्ग, मनुष्य-जाति[F]; पृथ्वी[F]-जैसा लोक; सुविस्तृत भूभाग; जीवन-गति[F], जीवन-व्यापार, सांसारिक गतिविधि[F], लोकव्यवहार, जनरीति[F], दुनियादारी[F]; रीति[F], ढंग; लोक, सामान्य जन, जन-साधारण, आम लोग (*what will the* ~ *say ?*); सांसारिक जीवन, लौकिक अवस्था[F]; क्षेत्र, वृत्त, दायरा; बृहन्मात्रा[F], बड़ी संख्या[F] (*a* ~ *of notes, faults*); man of the ~ अनुभवी, व्यावहारिक, दुनियादार; Prince of this ~ शैतान; the great ~ ठाठदार लोगोंका समाज; the lower ~ नरक, रसातल; the New W~ नयी दुनिया[F] (उ० एवं द० अमेरिका); the Old W~ पुरानी दुनिया[F] (एशिया, अफ्रीका और यूरोप); the other *or* next ~ मरणान्तर लोक; the *or* this ~ मर्त्यलोक, यह जीवन; the ~ of dreams स्वप्न-जगत्, स्वप्न-संसार, स्वप्नलोक; W~ War (राज०) विश्वयुद्ध; ~-weary जीवन-विरक्त; खिन्न-जीवन, जीवन-क्लान्त, दुनिया[F]से तंग; ~-wide विश्वव्यापी, विश्वव्यापक, जगद्व्यापी; *all's right with the* ~ सब कुछ ठीक चल रहा है; *begin the* ~ जीवन-यात्रा[F] आरम्भ करना; दुनिया[F]में कदम रखना; *bring child into the* ~ जनना, जन्म देना; *carry the* ~ *before* one शीघ्र सफलता पाना, जल्दी बढ़ जाना, आगे निकलना; *for all the* ~ ठीक; *go to the* ~ विवाह कर लेना, शादी[F] हो जाना; *know the* ~ अनुभवी होना, दुनिया[F] समझना; *take the* ~ *as it is* अपनेको संसारके अनुकूल बनाओ; *to the* ~ पूरी तरहसे, बिल्कुल; *to the* ~*'s end* अनन्त, संसार-के छोरतक;

W~-Bank, ~-beater, ~ citizenship, ~ ~-consciousness, W~ Court, ~ domination, ~ federation, ~ forum, ~ maker, ~

organization, ~-power, ~ soil group, ~ state, ~ tour, ~-weariness, ~-wide distribution.

**worlded** ⊙–डिॅड् a. लोकमय, संसारयुक्त।

**worldliness** –ड्ॅलि-निॅस् n. पार्थिवता^F^, (दर्श०) ऐहिकता^F^, सांसारिकता^F^; प्रपंच, **लौकिकता**^F^, संसार-निष्ठा^F^, इहलोकासक्ति^F^, दुनियादारी^F^; वैषयिकता^F^, विषयासक्ति^F^।

**worldling** –लिंग् n. प्रपंची, संसारी मनुष्य, दुनियादार आदमी; विषयी; (दर्श०) **इहलोकनिष्ठ, संसारी**।

**wordly** –लि a. पार्थिव, ऐहिक, लौकिक, इहलौकिक, संसारनिष्ठ, सांसारिक, संसारी, दुनियावी; वैषयिक, विषयाधीन, विषयासक्त; व्यावहारिक; ~-minded ऐहिकबुद्धि, सांसारिक; ~-wise संसारज्ञ, व्यवहारज्ञानी, व्यवहारकुशल, दुनियादार; ~ wisdom संसारज्ञान, व्यवहारज्ञान, व्यवहार-कुशलता^F^, दुनियादारी^F^।

**worm**¹* वर्म्ʹʹ n. सरीसृप, कीट, (चि०, कृषि०) **कृमि, कीड़ा***; नगण्य मनुष्य, क्षुद्र व्यक्ति, मामूली आदमी, (रसा०) **सर्पिल**, सर्पिल वस्तु^F^, पेचदार वस्तु^F^, कृमि रोग, (यन्त्र०) **वर्म**, भ्रमि^F^, पेच, चूड़ी^F^; धुँआकश; खर्जु^F^, खुजली^F^; क्लेशदायक वस्तु^F^, कष्टदायक पदार्थ; (कुत्तेकी जीभ^F^के नीचेका)दन्य, नस^F^; अनुताप, परिताप, पश्चात्ताप; ~-fishing केंचुआ लगाकर किया गया मछली^F^का शिकार; ~-gear पेच-घेरा, दाँतेदार पहिया; (कृषि०) **सर्पिल** गरारी^F^, T. ~-holed घुन लगा हुआ, कीड़ोंसे खाया हुआ; ~-screw (कृषि०) **सर्पिल** या भ्रमी **पेच**; *am a ~ today* आज सत्वहीन हो रहा हूँ; *a ~ will turn* तंग करनेपर कीड़ा भी विद्रोह कर देगा; *I should ~* मुझे क्या पड़ी है, दूर^F^ ही रहना ठीक है; ~ seed (चि०) सेन्टोनाईन देनेवाले पौधेका बीज; ~ seedoil सुगन्धवास्तुकका तेल, चेनोपोडियमका तेल;

~-cankered, ~-cast, ~-conveyer, ~-eaten, ~-feed, ~-gnawed, ~ hole, ~-ridden, ~ screw, ~ shaped, ~ shell, ~ spindle, ~-tongued, ~ wheel, ~-worn.

**worm**² v.t. & i. (कपटसे) विश्वास प्राप्त करना, दिलमें जगह^F^ बना लेना; अग्रसर होना, प्रगति^F^ करना; रेंगना, रेंगकर रास्ता बनाना (*~ed himself* or *his way through the bushes*); धीरे-धीरे करना; (कपटसे) रहस्य जान लेना, कुरेद-कुरेदकर बात^F^ निकाल लेना, पेटमें पैठकर बात^F^का पता लेना; (कुत्तेकी जीभ^F^के नीचेकी) नस^F^ काट देना; कीड़े निकाल फेंकना; *~ oneself into* घुसना, पैठना।

**wormed** –ड्ʹ a. कीट-दष्ट, कीट-भुक्त, कीड़ा लगा हुआ, घुन लगा हुआ।

**wormianbones** –मिअन बोॅन्स n. (चि०)सीवनास्थि^F^, कपाल चक्रक।

**worminess**–मिनिॅस् n. सकीटता^F^, सघुणता^F^, घुनदार होना।

**worming** वर्ʹमिंग् n. विश्वास-प्रापण, पैठ^F^, दिलमें जगह^F^ पाना; अग्रसरण, अग्रगमन; रेंगना।

**wormwood** वर्म्ʹʹवुड् n. (चि०) अफसन्तीन, एक हृद्य और अग्निदीपक काष्ठौषधि; सोमराज, नागदौन; कठोर आत्मदमन, मनस्ताप; मनस्तापका कारण।

**wormy** वर्ʹमि a. कृमिमय, कृमिल, सकीट, सघुण, घुनदार।

**worn** वॉर्न्ʹʹ a. WEAR² का भू० कृ०।

**wornness**–निॅस् n. दुर्वासता^F^, दुर्वसनता^F^, फटेहाली^F^, जीर्णता^F^, शीर्णता^F^।

**worried** ⊙वʹरिड् a. श्रान्त, परिश्रान्त, क्लान्त, परिक्लान्त, चिन्ताकुल; व्यग्र, उद्विग्न, व्यथित, परेशान (*is much ~*)।

**worrier** –रिॲर् n. परेशान करनेवाला; परेशान होनेवाला।

**worriless** –लिॅस् a. निश्चिन्त, चिन्तारहित, बेफिक्र।

**worriment** –मॅन्ट् n. व्यग्रता^F^, उद्वेजकता^F^, अशान्ति^F^, चिन्ता^F^, फिक्र^F^, परेशानी^F^⊙; बाधा^F^, कठिनाई^F^, मुसीबत^F^, दिक्कत^F^।

**worrisome** –सॅम् a. क्लेशकर, कष्टकारक, चिन्ताप्रद, चिन्ताप्रवण, चिन्ताजनक, विरक्तिजनक; कष्टप्रद, दुःखदायी⊙।

**worry**¹ –रि n. (प्रायः pl. में) विरक्ति^F^, **चिन्ताएँ**^F^, फिक्र^F^, परेशानियाँ^F^, अतिचिन्ता^F^, विपत्ति, क्लेश, दिक्कत^F^, परेशानी^F^ (*be prepared for the ~*); (शिकारी कुत्तोंका शिकारको) झँझोड़ना, झकझोरना, बार-बार खींचना; *if the ~ comes to the ~* यदि विपत्ति^F^ पर विपत्ति^F^ या चिन्ता^F^के ऊपर चिन्ता^F^ आ पड़े।

**worry**² v.t. & i. विरक्त करना, क्लिष्ट करना, उत्तप्त करना, उद्विग्न करना, उद्वेजित करना, दिक करना या होना, परेशान करना, नाक^F^में दम कर देना, चिढ़ाना, चिढ़ना; चिन्ता^F^ करना, सोच^F^करना, कुढ़ते रहना, फिक्र^F^ करना; (कुत्तोंका शिकार आदिको) झँझोड़ना, चीथना।

**worse**¹ वर्स्ʹ n. निकृष्ट वस्तुएँ^F^, बुरी चीजें^F^ या बातें^F^, *have the ~* पराजित होना, हार^F^ खाना, बुरी होना; *for the ~* बुरीसे बुरी अवस्था^F^के लिए; *the ~* संघर्षमें पराजय^F^, बुरी हार^F^।

**worse**² a. दुष्टतर, अधिकतर खराब, बदतर; अधिक बुरी अवस्था^F^में, बदतर हालत^F^में (*is ~ today*)।

**worse**³ adv. और बुरे ढंगसे, ज्यादा खराब ढंगसे, बुरी तरह; बुरी अवस्था^F^में।

**worsen** v.t. & i. अधिकतर मन्द करना, और खराब करना, अधिक बिगाड़ देना, बुरा करना, बदतर कर देना; बिगड़ना, खराब होना, बदतर होना।

**worship**¹ वर्ʹशिप् n. पूजन, भजन, अर्चा^F^, अर्चना^F^, आराधना^F^, (दर्श०) **उपासना**^F^, पूजा^F^, भक्ति^F^, (*public ~, place of ~*); आस्था^F^, श्रद्धा^F^; गुण, योग्यता^F^; सत्कार, सम्मान, कद्र^F^, इज्जत^F^ (*an object of ~*); man of ~ पूज्य व्यक्ति, सम्मान्य पुरुष; *win, have, ~* प्रतिष्ठित होना, ख्याति^F^ पाना।

**worship**² v.t. & i. अर्चना^F^ करना, आराधना^F^ करना,

उपासना<sup>F</sup> करना, पूजा<sup>F</sup> करना, भक्ति<sup>F</sup> रखना, पूजना; आस्था<sup>F</sup> रखना, श्रद्धा<sup>F</sup> रखना; सम्मान करना, समादर करना, कद्र<sup>F</sup> करना, इज्जत<sup>F</sup> करना (*~s the ground she treads on*)।

**worshipable** –पॅबॅल् a. पूजार्ह, अर्चनीय, आराध्य, उपास्य, पूज्य, पूजनीय, मान्य, आदरणीय।

**worshipful** –शिप्-फ़ुल् n. = WORSHIPABLE.

**worshipfulness** –निॅस् n. पूज्यता<sup>F</sup>, अर्चनीयता<sup>F</sup>, उपासनीयता<sup>F</sup>, आराधनीयता<sup>F</sup>, आदरणीयता<sup>F</sup>, सम्मान्यता<sup>F</sup>, समादरणीयता<sup>F</sup>।

**worshipper**–पॅर् n. अर्चक, आराधक, उपासक, पूजक, पुजारी।

**worst[1]** वर्स्ट् n. सर्वाधिक बुरा भाग या लक्षण, दुष्टतम दशा<sup>F</sup>, अधमतम अवस्था<sup>F</sup> (*the ~ of the storm is over*); सर्वाधिक बुरी अवस्था<sup>F</sup>, घटना<sup>F</sup> इत्यादि; *do your ~* कर लो जो करना है; *have the ~* पराजित होना, नुकसान उठाना; *if the ~ comes to the ~* यदि भारी अकल्याण हो जाये, कितना ही बुरा हो जाये; *put to the ~* पराजित करना, हराना; बुरा करना।

**worst[2]** v.t. विजय<sup>F</sup> पाना, जीतना, परास्त करना, हरा देना, मात देना; हटाना, भगाना।

**worst[3]** a. मन्दतम, नीचतम, निकृष्टतम, दुष्टतम, अधमतम, पापिष्ठ, सबसे बुरा।

**worst[4]** adv. मन्दतम अवस्था<sup>F</sup>में, अधम दशा<sup>F</sup>में, बुरी अवस्था<sup>F</sup>में; नीचता<sup>F</sup>से।

**worsted[1]** वुस्'टि्ड् n. और्णतन्तु<sup>F</sup>, समूर्णा<sup>F</sup>, ऊर्णा-सूत्र, ऊनी तागा, पशमी सूत (*~ socks*)।

**worsted[2]** a. ऊनी तागेका; विजित, थका-माँदा, हारा।

**wort** वर्ट् n. शाक, पौधा, जड़ी-बूटी<sup>F</sup>; अनाजका शीरा, (रसा०) T.।

**worth[1]** वर्थ् n. अर्घ, अर्ह<sup>F</sup>, मूल्य, मोल, दाम, कीमत<sup>F</sup> (*of great, little, no, ~*); श्रेष्ठता<sup>F</sup>, श्रेष्ठ गुण, उत्तमता<sup>F</sup>, योग्यता<sup>F</sup>, सारता<sup>F</sup>, महत्त्व (*a person of ~*); माल (*give me a shilling's ~*); *~-while* उचित, समयोचित, उपयुक्त, उपयोगी, कामका; *is little ~* (का०) किसी मूल्य या कामका नहीं; *~ one's salt* (पारिश्रमिकके अनुरूप) काम करनेवाला।

**worth[2]** v.t. (प्रा०) हो, पड़े (*woe ~ the day*)।

**worth[3]** a. के मूल्यका, की कीमत<sup>F</sup>का, के दामका (*is ~ about 2/6*); योग्य, उपयुक्त, उचित, लायक (*~ doing, notice*); पूरक, के बराबर; सम्पन्न, सम्पत्तिवान्, हैसियतवाला (*is ~ a million*); *a bird in hand is ~ two in the nest* आधी छोड़ सारीको धावे, आधी मिले न सारी पावे।

**worthiness** वर्'दिनिॅस् n. अर्हता<sup>F</sup>, योग्यता<sup>F</sup>, सुपात्रता<sup>F</sup>, गुणवत्ता<sup>F</sup>, गुणशालिता<sup>F</sup>; उपयुक्तता<sup>F</sup>, यथेष्टता<sup>F</sup>, पर्याप्तता<sup>F</sup>।

**worthless** –थ्'लिॅस् a. अनर्ह, अयोग्य, अकर्मण्य, व्यर्थ, गुणहीन, खराब, निकम्मा, बेकार; निष्प्रयोजन, निस्सार, असार, बेमतलब।

**worthlessness** –निॅस् n. अनर्हता<sup>F</sup>, अयोग्यता<sup>F</sup>, अकर्मण्यता<sup>F</sup>, वैगुण्य, गुणहीनता<sup>F</sup>, व्यर्थता<sup>F</sup>; निकम्मापन, बेहूदगी<sup>F</sup>।

**worthy[1]** वर्'दि n. आर्यजन, सज्जन, मानपात्र, योग्य व्यक्ति; (किसी देश या कालका) सर्वश्रेष्ठ व्यक्ति।

**worthy[2]** a. श्रद्धेय, पूज्य, माननीय, सम्माननीय, आदरणीय, प्रतिष्ठित, कद्रके लायक (*has lived a ~ life*); यथेष्ट, अनुरूप, योग्य, पर्याप्त; बहुमूल्य, मूल्यवान्, मूल्यानुरूप, उचित, उपयुक्त (*in words ~ of the occasion*); अर्ह, योग्य (*is ~ to be remembered*); गुणवान, गुणशील, गुण-सम्पन्न।

**wot** वाट् दे० WIT.

**would** वुड् WILL का भूत० रूप।

**would-be** वुड्'-बी a. & adv. भावी, भविष्यत्, होनेवाला (*~ husband*)।

**wouldst** वुड्स्ट् v.i. WILL का द्वितीय पुरुष भूतकाल।

**wound[1]*** वून्ड् n. व्रण, घात, उपघात, (चि०) क्षत, (चि०, कृषि०) घाव*, (चि०) जख्म (*receive, inflict, make, heal, a ~*); मानसिक आघात, भावनाओं<sup>F</sup>पर की गयी चोट<sup>F</sup>; (काव्य०) प्रेमकी पीड़ा<sup>F</sup>, *penetrating ~* (चि०) भेदक व्रण, शरीरकी किसी गुहा<sup>F</sup>, आशय या अन्तरंगमें प्रवेश करनेवाला; *~wort* क्षतरोप, घावबूटी।

**wound[2]** v.t. आहत करना, आघात पहुँचाना, घाव करना, घायल करना, जख्मी कर देना; मानसिक आघात पहुँचाना।

**wound[3]** दे० WIND[3,4].

**wounded** –'डिॅड् a. विद्ध, व्रणित, आहत, विक्षत, घाववाला, घायल, जख्मी (*~ feelings*); जर्जरित, जर्जरीकृत, जर्जर।

**wounder** –डॅर n. क्षतकर्ता, घाव करनेवाला, जख्म बनानेवाला।

**wounding** –डिंग् n. आहनन, उपहनन, क्षतकरण, घाव बनाना, जख्म बनाना।

**woundless** –ड्'लिॅस् a. अनाहत, अनाघात, अनुपघात, अक्षत, क्षत-हीन, बिना घावका।

**woundy** –'डि a. क्षतमय, घाव-पूर्ण, जख्मी।

**wove(n)** वूव्(न्) WEAVE का भूत० तथा भू० कृ०; *~ mass* जटाजूट पुंज।

**wow[1]** वॉउ n. (रंगमंचीय) सफलता<sup>F</sup>, सफल अभिनय; वाहवाही<sup>F</sup>; *it is ~* बढ़िया है।

**wow[2]** int. ओह ! अरे ! रे-रे ! वाउ ! (आश्चर्यद्योतक)।

**wowser** वॉउ'ज़ॅर् n. कट्टर ईसाई; हठधर्मी।

**W.P.** Wheat Production; Working Plan.

**Wp., Wpfl.** Worshipful.

**w.p.** weather permitting.

**w.p b.** waste paper basket.

**W.P.C.** World Population Conference; World Power Conference.

**W.P.O.** Working Plan Officer.

**W.R.** Western Range; Western Railway; West Riding.

**W.R.A.C.** Women's Royal Army Corps.

**wrack** रैक्' n. तोरण, (एक प्रकारकी समुद्री घास^F); विनाश, विध्वंस; पोतभंग; पोतका भग्नावशेष; = RACK[1]।

**wrackful** –'फ़ुल् a. भग्न, टूटा-फूटा ।

**W.R.A.F.** Women's Royal Air Force.

**wraith** रेथ्' n. पिशाच, यमदूत, (मृत्यु^F के पूर्व या पश्चात् दिखाई पड़नेवाली) प्रेतात्मा^F।

**wrangle**[1] रैन्‌गॅल् n. विवाद, वितण्डा, तू-तू मैं-मैं^F, तकरार^F, झगड़ा ।

**wrangle**[2] v. i. वाक्कलह^F करना, वाग्युद्ध करना, वाद-विवाद करना, तू-तू मैं-मैं^F करना, झगड़ना ।

**wrangler** –लॅर् n. विवादक, कलहकारी, वितण्डा खड़ा करनेवाला, बखेड़िया, हुज्जती; (केम्ब्रिज विश्व० में, गणितकी परीक्षा^F में) प्रथम श्रेणी^F में उत्तीर्ण व्यक्ति ।

**wranglership** –शिप् n. (गणितकी परीक्षा^F में) प्रथम श्रेणी^F में उत्तीर्ण होनेकी योग्यता^F या पद ।

**wranglesome** –ल्‌सॅम् a. विवादी, कलही, झगड़ालू, हुज्जती, लड़ाका ।

**wrangling** –लिंग् १. n. वाक्कलह, वाग्युद्ध, वादविवाद, वितण्डा, झगड़ा, तू-तू मैं-मैं^F, तकरार^F; २. a. कलही, झगड़ालू ।

**wrap**[1] रैप्' n. (प्रायः pl. में) शाल, दुशाला, चादर^F, रैपर; वेष्ट, ओढ़ना, ढँकन, ओढ़नी^F; लबादा; गुलूबन्द ।

**wrap**[2] v.t. & i. वेष्टित करना, आवेष्टित करना, परिवेष्टित करना, आवृत करना, आच्छादित करना, छाना; बाँधना, पैक करना (*~ it in paper, cotton, wool*); घेरना, छिपाना, बन्द करना, लपेटना, ओढ़ना, ढाँकना (*mountain ~ped in mist*); ऊपर चढ़ना (*edges should not ~*); *~ up* शाल ओढ़ लेना, चादर^F या दुशाला ओढ़ लेना (*mind you ~ up well if you go out*) ।

**wrappage** –'पिज् n. वेष्टन, बेठन, दस्ता; ओढ़ना, ओढ़ने-लपेटनेकी वस्तुएँ^F ।

**wrapped** –प्ट्' a. वेष्टित, परिवेष्टित, आवेष्टित, आच्छन्न, आच्छादित, लपेटा हुआ; ढँका हुआ; (ला०) व्यस्त, खोया हुआ (*is ~ped in her child*) ।

**wrapper** –'पॅर् n. (क्रियागत अर्थोंमें) लपेटनेवाला, घेरनेवाला आदि; ओढ़नी^F, चादर^F; आवेष्टन, वेष्ट, वेष्टन, बेठन, (कृषि०) लपेटन^F; (सिगार) पत्ती^F; (किताब^F का) प्राकार, कवर, रैपर; वासन, ड्रेसिंग गाउन⊙ ।

**wrapping** –पिंग् n. वेष्टन (*~ twins*); कपड़ा लपेटनेकी क्रिया^F; ढकन ।

**wrapt** रैप्ट्' = RAPT.

**wrasse** रैस' n. एक प्रकारकी समुद्री मछली^F ।

**wrath** रॉथ्' n. मन्यु, क्रोध, कोप, रोष, नाराजगी^F, गुस्सा ।

**wrathful** –फ़ल् a. मन्युपूर्ण, क्रोधपूर्ण, क्रुद्ध, कुपित, कोपी, चण्ड, रोषपूर्ण, क्रोधी, गुस्सैल ।

**wrathfulness** –निॅस् n. मन्युपूर्णता^F, क्रोधपूर्णता^F, क्रुद्धता^F, कुपितता^F, कोप ।

**wrathless** –'लिस् a. अमन्यु, अक्रोधपूर्ण, अक्रुद्ध, अकुपित ।

**wrathy** –'थि a. अतिमन्युपूर्ण, अतिक्रोधपूर्ण, अतिक्रुद्ध, अतिकुपित ।

**wrawl** रॉल्' v.t. म्याऊँ-म्याऊँ करना ।

**wreak**[1] रीक्' n. प्रतिशोध, प्रतिकार, बदला ।

**wreak**[2] v.t. (प्रा०) प्रतिशोध करना, प्रतिकार करना, बदला लेना, गुस्सा उतारना; क्षिप्त करना, प्रक्षिप्त करना, प्रक्षेपण करना, निकाल देना, फेंकना; *~ one's thoughts upon expression* अभिव्यक्ति^F के लिए उपयुक्त शब्द पाना ।

**wreakful** –'फ़ुल् a. सप्रतिशोध, सप्रतिकार, बदला लेनेवाला; मन्युपूर्ण, क्रुद्ध, रोषपूर्ण, गुस्सेभरा ।

**wreakless** –'लिॅस् a. प्रतिशोधहीन, प्रतिकारविहीन; बदलेकी भावना^F से रहित; अक्रुद्ध, अरुष्ट, बिना गुस्सेका ।

**wreath** रीथ' n. अवली^F, माल्य, माला^F, हार, फूलमाला^F; माल्यानुकृति^F, चित्रांकित हार; मेघमाला^F, धुएँका छल्ला; (नर्तकों या दर्शकोंका) वृत्त, (यंत्र०) वलय, घेरा ।

**wreathe** रीद्' v.t. & i. मालाकार बनाना; हार पहनाना, माला^F से सजाना; माला^F गूँथना, हार गूँथना; (हाथोंमें) लपेटना; (साँपका) लिपटना; ऐंठना; (धुएँका) छल्ला बनाना, छल्लेके रूपमें ऊपर उठना ।

**wreathen** –'दॅन् a. माल्ययुक्त, मालामय, हारका ।

**wreathless** रीथ्'लिॅस् a. अमाल्य, माला-विहीन, बिना हार ।

**wreathy** –'थि a. माल्य-सज्जित, माला-सज्जित, हार पहने हुए ।

**wreck**[1] रे'क्' n. (परि०) नष्टि^F, (*~ bouy*), ध्वंस, विनाश, सर्वनाश, बरबादी^F; नौभंग, पोतध्वंस (*gale caused many ~s*); भग्न पोत, (परि०) नष्टपोत, नष्ट नौका^F, बरबाद जहाज (*shores are strewn with ~s*); विनष्ट भवन, खण्डहर, (शा० एवं ला०) भग्नावशेष, ध्वंसावशेष (*that* person *is a ~*); (समुद्र-तटपर) बहकर लगा हुआ सामान ।

**wreck**[2] v.t. & i. नष्ट करना, सत्यानाश करना, बरबाद करना; नष्ट होना, बरबाद होना (*this is the obstacle your hopes will ~ on*) ।

**wreckage** –'किज n. भग्नावशेष, ध्वंसावशेष, नष्ट-भ्रष्ट सामग्री^F; भग्न शेष, कूँचा ।

**wrecked** –क्ट्' a. (पोत०) ध्वस्त, विध्वस्त, विनष्ट, नष्ट, भग्न; भग्नावशिष्ट, ध्वंसावशिष्ट (*~ sailors, goods*) ।

**wrecker** –'कॅर् n. भंजक, भग्नकारी; ध्वंसकारी उपकरण; पोत-ध्वंसकारी; ध्वंस-अपहरणकारी; विनष्ट-पोत-रक्षक ।

**wreckful** –क्'फ़ुल् a. ध्वंसपूर्ण, विध्वंसपूर्ण, विनाशमय, सर्वनाशमय, बरबादी-भरा; भग्नावशेषपूर्ण, ध्वंसावशेषपूर्ण ।

**wren**[1] रे'न्' n. चिकुर, फुदकी^F, रेन^F; *~-flower* रक्त कषाय मूल ।

**wren**[2] n. वीमेन्स रॉयल नैवेल सर्विस (की सदस्या^F) ।

**wrench**[1] रे᳴न्च' n. (ग०) प्रकुंच, मोच[F], ऐंठन[F], मरोड़[F]; खेंच[F], खिंचाव, झटका (*gave a ~ to his ankle*); (ला०) विरह-पीड़ा[F]; संसी[F], जम्बूर, पेचकश, (कृषि०, भौ०) रेंच।

**wrench**[2] v.t. ऐंठना, मरोड़ना; खींचना, झटका देना (*~ed the door open*); (तथ्योंका) विकृत करना, रूप बिगाड़ना; खींचा-तानी[F] करना; छीनना (*~ed opponent's sword from him*)।

**wrest**[1] रे᳴स्ट्' n. (सितार आदिकी) खूँटी[F]; ऐंठन[F], मरोड़[F]।

**wrest**[2] v.t. विकृत करना, मरोड़ना, तोड़ना-मरोड़ना, ऐंठना; बिगाड़ना; (*~ the law to suit himself*); बलात् अपहरण करना, बलपूर्वक छीनना, झटक लेना, झटका देकर छीन लेना (*~ed his sword from him*); जबरदस्ती[F]का अर्थ लगाना।

**wrester** –'टर्' n. विकर्ता, मरोड़नेवाला, तोड़नेवाला; बलादपहर्ता, जबरदस्ती छीननेवाला।

**wrestle**[1] रे᳴'सल् n. मल्लयुद्ध, दंगल, कुश्ती[F]; कठोर संघर्ष, कड़ी होड़[F]।

**wrestle**[2] v. i. & t. मल्लयुद्ध करना, दंगल करना, कुश्ती[F] लड़ना; प्रतियोगिता[F] करना, मुकाबिला करना; जोरसे लग जाना (*~ in prayer*); (किसी समस्या[F]-पर) बुद्धि[F] लड़ाना।

**wrestler** –लर् n. मल्ल, मल्लयोधा, पहलवान।

**wrestling** –लिंग् n. बाहुयुद्ध, मल्लयुद्ध, मल्ल-युद्ध-कला[F], कुश्ती[F]।

**wretch** रे᳴च्' n. दुरात्मा, नराधम, खल, जुगुप्स्य व्यक्ति; जघन्य व्यक्ति, नीच पुरुष, नाकारा आदमी, पाजी।

**wretched** –'चिड् a. दीन, दुःखी, कष्ट-ग्रस्त, विपद्-ग्रस्त, मन्दभाग्य, अभागा, आफतका मारा; पापिष्ठ, अधम, दुरात्मा, क्षुद्र, तुच्छ, घृणित, नीच, निकम्मा (*~ horse, poetry*); अप्रिय, असन्तोषप्रद, अरुचिकर, खराब, रद्दी, बहुत खराब (*~ weather*); अस्तव्यस्त, हक्का-बक्का; महा, अत्यधिक, अत्यन्त, बड़ा, बेहद, (*~ insufficiency, stupidity*)।

**wretchedness** –निस् n. दुर्भाग्य, अभाग्य; दीनता[F], दुर्दशा[F], कष्टमयता[F], तुच्छता[F], नीचता[F], निकम्मापन; अप्रियता[F], अरुचिकरता[F]; अस्त-व्यस्तता[F]; अधिकता[F], बहुतायत[F]।

**W.R.I.** Women's Rural Institute.

**wrick**[1], **rick**[1] रिक्, रिक् nn. मोच[F], मरोड़, झटका (*gave my back a ~*)।

**wrick**[2], **rick**[2] vv.t. मोच[F] देना, मरोड़[F] देना, ऐंठना, झटका देना, झटकना।

**wried** ⊙राइ'ईड् a. वक्रित, वलयित, तोड़ा हुआ, मरोड़ा हुआ।

**wriggle**[1] रि'गल n. सर्पिल गति[F], टेढ़ी चाल[F]।

**wriggle**[2] v.t. & i. (*along, through, out, in* के साथ) सर्पवत् गमन करना, सर्पिलगति[F]से चलना, बल खाते चलना, रेंगना; (ला०) अस्थिर होना; अविश्वसनीय होना; बल खाते हुए निकल जाना; ऐंठना; *~ out of a difficulty* (ला०) कठिनाई[F]से बच निकलना।

**wriggler** –लर् n. सर्पवद्गन्ता, सर्पिल गति[F]से चलनेवाला, रेंगनेवाला, कुलबुलानेवाला।

**wrigglesome** –ल्'सम् a. सर्पवद्गामी, सर्पिल गति[F]से चलनेवाला, रेंगनेवाला।

**wriggling** –लिंग १. n. संव्याकोचन, संकोच; २. a. = WRIGGLESOME.

**wriggly** –लि a. = WRIGGLESOME.

**wright** राइट्' n. प्रणेता, रचयिता; कर्मकार, शिल्पी, मिस्त्री, कारीगर (*ship, wheel, play, -~*)।

**wring**[1] रिंग्' n. ऐंठन[F], मरोड़[F], दबाव; निचोड़न।

**wring**[2] v.t. (*wrung*) ऐंठना, मरोड़ना; मरोड़कर तोड़ डालना; मींचना, मसलना, मलना, दबाना; निचोड़ना, निचोड़कर निकालना (*~ water, consent, money*); अर्थ विकृत करना, तोड़-मरोड़[F] करना; दुःख देना, सताना; *~ neck of* गर्दन[F] मरोड़ डालना; *~ one's hands* (चिन्ता[F] या घबड़ाहट[F]से) हाथ मलना; *~ out* or *~ clothes* कपड़े निचोड़ना।

**wringer** –'गर् n.दबानेवाला व्यक्ति,निचोड़नेवाला यन्त्र।

**wrinkle**[1] रिन्'कल् n. आभास, संकेत, इंगित, इशारा (*gave me a ~*); युक्ति[F]।

**wrinkle**[2] n. वलि[F], त्वग्रेखा[F], चर्मरेखा[F], भंगी[F], झुर्री[F], सिकुड़न[F], शिकन[F]।

**wrinkle**[3] v.t. & i. झुर्रियाँ[F] डालना, सिकुड़न[F] डालना; (*he ~ed his forehead*); (प्रायः *up* के साथ) झुर्रियाँ[F] पड़ना, झुर्रीदार दिखाई पड़ना।

**wrinkled** –ड् a. वलियुक्त, रेखांकित, झुर्रीदार, सिकुड़ा हुआ, चुचका (*~ peas*)।

**wrinkly** –लि a. रेखांकित, झुर्रीदार, सिकुड़नदार।

**wrist** रिस्ट्' n. मणिबन्ध, (*~ joint*) कलाई[F], पहुँचा; (तलवार[F] इत्यादि घुमानेमें) कलाई[F]का काम, कलाई[F] घुमानेका पैतरा; रिस्ट[F], रिस्टपिन[F]; *~band* आस्तीन[F]का कफ,मोहरी[F];*~ drop*(चि०)मणिबन्ध स्रन्स।

**wristlet** –'लिट् n. वलय, कंगन, कलाईबन्ध, कड़ा, पहुँची[F], चूड़ी[F] (*~-watch*)।

**writ**[1] रिट्' n. आदेष्टि[F], आदेश-लेख, (का०) प्रादेश; लेख्य, (विधा०) लेख, समादेश-पत्र, हुक्मनामा, परवाना; *Holy W~* बाइबिल[F]; *~ petition* प्रादेश-याचिका[F]।

**writ**[2] दे० WRITE.

**writable** राइ'टबल् a. लेख्य, लेखनीय, लिखने लायक।

**writative** ⊙–टटिव् a. लिखनशील, लिखनेको इच्छुक।

**write** –ट्' v.t. & i. (*wrote, written*, अप्र० *writ*) अंकित करना, लिपिबद्ध करना, लिखना; (ला०, व्यक्तिके चेहरेपर गुण, अवस्थाओं[F] इत्यादिके) चिह्न अंकित करना; भरना, खाना-पूरी[F] करना (*~ cheque, application*); रचना[F] करना, साहित्य लिखना, पुस्तकें[F] लिखना; चिट्ठी[F] लिखना, पत्र भेजना (*wrote to his mother*); लिखित वक्तव्य देना, लिखकर बात[F] कहना; वर्णन करना, कहना,

  

लिख देना; ~-up समाचार, संवाद; ~ *down* लिख रखना, नोट कर लेना; ~ *back* (वाणि०) **पुनरांकन करना**; ~ *off* अपलिखित करना, अस्वीकृत कर देना, काट देना, क़लम^F फेर देना, मिटाना, (वाणि०) **बट्टे खातेमें लिखना, बट्टे खाते डालना**, उड़ा देना; पत्र लिखकर भेजना; सुगमतापूर्वक रचना^F करना, आसानी^Fसे लिख डालना; ~ *out* पूरा लिख डालना (*has written himself out*); ~ *up* अधिलिखित करना, पूर्ण विवरण लिखना, विस्तारसे वर्णन करना, बढ़ा-चढ़ाकर लिखना।

**writer** –'टॅर् n. रचयिता, प्रणेता, ग्रन्थकार, लेखक; करणिक, लिपिक, क्लर्क, मुंशी; (किसी भाषा^Fका) लिखना सिखानेवाली पुस्तक^F।

**writership** –शिप् n. लेखकता^F, लेखक-पद, लेखक-कार्यालय, लेखनकार्य, मुन्शीगिरी^F।

**writhe**[1] राइद् n. मानसिक यन्त्रणा^F, ऐंठन^F, छटपटाहट^F, तिलमिलाहट^F।

**writhe**[2] v. i. & t. छटपटाना, तड़पना, दर्दसे ऐंठना; इधर-उधर लपेटना, (शरीरको) ऐंठना, मरोड़ना; रूप बिगाड़ना; संकुचित करना या होना।

**writing*** राइ'टिंग् n. लिपि^F, अक्षर-रचना^F, अक्षर-विन्यास, हस्तलेख, लेखन, लेखन-कार्य, लिखाई^F*, **लिखावट^F; लेख**, लेख्य, लिखित पत्र, दस्तावेज, सनद^F; ग्रन्थ-रचना^F; रचना^F, कृति^F, ग्रन्थ, पुस्तक^F; टंकण; *in* ~ लिखित, लिखकर; *put in* ~ लिख डालना;

~ **accent**, ~ **book**, ~**-desk**, ~ **fee**, ~ **lever**, ~ **line**, ~ **material**, ~ **obligatory**, ~**-pad**, ~ **paper**, ~ **plate**, ~**-position**, ~ **reed**, ~ **report**, ~**-school**, ~ **state**, ~ **table**, ~ **tremour**.

**written** रि'टॅन् a. लिखित, (~ *evidence*), अंकित, लिपिबद्ध, लिखा हुआ; ~ *statement* लिखित वक्तव्य; (का०) **लिखित कथन; प्रतिवादपत्र**, उत्तरपत्र।

**W.R.N.S.** Women's Royal Naval Service.

**wrong**[1] रॉन्ग' n. अधर्म, पाप, अनुचित कार्य, अनैतिक बात^F, गलती^F, भूल^F, चूक^F, बुरा काम; **अपकार**, अनाचार, अनुचित वर्ताव, अन्याय, अपकृत्य, **दोष**, अपराध (*private, public, ~s*); कलह-उत्पादक या अपराधी स्थिति^F; ~**doer** पापी, पापिष्ठ, अपराधी, अपकृत्यकारी, अधर्मी, अन्यायी, दोषी, अपकारी, गुनहगार; ~**doing** n. पाप, दोष, अपराध; अत्याचार, अपकार, दुर्व्यवहार, दुष्कर्म; हानि^F; ~**-headed** दुराग्रही, विपरीतबुद्धि, औंधी खोपड़ीका, सिर-फिरा; ~ **headedness** दुराग्रह, हठ, विपरीत बुद्धि^F; *do* ~ धर्मोल्लंघन करना; अपराध करना, पाप करना, गुनाह करना; *put* one *in the* ~ अन्यायीकी स्थिति^Fमें रखना, गलत रास्तेपर डालना, (किसीको) अपराधी बताना या दिखाना।

**wrong**[2] v.t. अनिष्ट करना, अपकार करना, अन्याय करना, अनुचित व्यवहार करना, बुरा करना, बेइन्साफी^F करना; क्षति^F पहुँचाना; अधिकार-वंचित करना; (भूल^Fसे) अनुचित दोषारोपण करना, गलत इल्जाम लगाना, बदनाम करना।

**wrong**[3]* a. विधिविरुद्ध, अवैध, नीति-विरुद्ध, न्याय-विरुद्ध, अन्यायपूर्ण; अनैतिक, दोषपूर्ण, सदोष, न्यायविरुद्ध, पापमय, बुरा; अयुक्त, अनुपयुक्त, अवांछित, **अनुचित, गलत*** (~ *number*), बेजा; खराब (*my liver has gone* ~); अशुद्ध, **असत्य**, अयथार्थ, मिथ्या, भ्रान्त, गलत; उलटा (~ *side*); *in the* ~ *box* अनिष्ट स्थिति^Fमें; *on the* ~ *side of 40* चालीस वर्षसे ऊपरका।

**wrong**[4] adv. अयथार्थ रूपसे; भूलसे, गलती^Fसे; गलत दिशा^Fमें; *don't get me* ~ मुझे गलत न समझना; *go* ~ पथ-भ्रष्ट होना, बिगड़ जाना, चरित्र-भ्रष्ट होना; गलती^F करना।

**wronged** –ड्' a. अपकृत, अपकारित (~ *state*), कृतापकार।

**wronger** –'गॅर् n. अपकारक; गलती^F करनेवाला।

**wrongful** –ग्'फ़ुल् a. (वाणि०) अवैध (~ *holder*), अनुचित, बेजा; दोषावह, दोषपूर्ण, **सदोष, सापकार**; अनाचारपूर्ण, अन्यायपूर्ण; अपकारी;

~ **confinement**, ~ **detention**, ~ **retention**.

**wrongfulness** –निॅस् n. अवैधता^F, अनौचित्य, गलती^F, बेजापन; सदोषता^F; अन्यायपूर्णता^F।

**wrongness** –'निस् n. अवैधता^F, नीतिविरुद्धता^F, न्यायविरुद्धता^F; अनैतिकता^F, पापमयता^F; अवांछितता^F, अनुचितता^F, गलती^F, बेजापन; अशुद्धता^F, असत्यता^F, अयथार्थता^F, मिथ्यापन, भ्रान्तता^F, भूल^F, चूक^F।

**wrongous** –'गॅस् a. अवैध, गैरक़ानूनी, निषिद्ध, प्रतिषिद्ध, रोका हुआ।

**wrote** रोट्' a. WRITE का भू० कृ०।

**wroth** रो(रॉ)थ्' a. क्रुद्ध, कोपाविष्ट, रोषयुक्त, नाराज।

**wrought** रॉट्' a. WORK[2] का भूत तथा भू० कृ०; ~ **iron** व्यंगारित लोहा; (कृषि०, रसा०, यंत्र०) **पिटा लोहा, पिटवाँ लोहा**; ~ *on* प्रभावित, हावी; ~ *up* उत्तेजित, भड़का हुआ।

**wrung** रन्ग्' WRING[2] का भूत तथा भू० कृ०।

**wry**[1] ⊙राइ' v.t. & i. = WRITHE[2].

**wry**[2] a. विकृत, तोड़ा-मरोड़ा, ऐंठा हुआ, मुड़ा, उलटा, टेढ़ा, तिरछा; ~**neck** साचिग्रीव, कठफुड़वा जाति^Fका पक्षी; (निदान) मन्यास्तम्भ; ~**-necked** (चि०) मन्यास्तम्भ पीड़ित; वक्रग्रीव, कड़ी गर्दनवाला।

**wryness** –'निॅस् n. वक्रिमा^F, विकृति^F, टेढ़ापन, तिरछापन; वैरूप्य, विरूपता^F, विकृत रूप, टेढ़ा आकार।

**W.S.** Writer to the Signet; South of West.

**W.S.W., WSW.** West-South-West.

**W.T.** War Transport; Weapon Training; Wireless Telegraphy.

**Wt.** Weight.

**W.T.O.** Weapon Training Officer.

**W.T.U.C.** World Trade Union Congress.
**wuff¹** वुफ़् n. (कुत्तेकी) दबी भौंकाहट^F।
**wuff²** v.i. दबी आवाज^F में भूँकना।
**W.U.S.** World University Service.
**W.V.S.** Women's Voluntary Service.
**W.W.1.** World War No. 1. (1914-18).
**W.W.2** World War No. 2 (1939-45).
**Wy.** Wyoming (in U.S.A.).

**wych-, wich-, witch-** गिरि-, पहाड़ी (वृक्षोंके नामोंके साथ प्रयुक्त, *~-alder, ~-elm, ~-hazel*)।
**wye** वाइ' n. Y की आकृतिकी वस्तु^F।
**Wykehamist** वि'कॅमिस्ट् a. & n. विंचेस्टर कालेज-सम्बन्धी, विंचेस्टर कालेजका (सदस्य)।
**wynd** वाइन्ड्' n. (स्काटलैण्डके नगरकी) वीथी^F, गली^F।
**wyvern** वाइ'वॅर्न् दे० WIVERN.
**w.z.** wheat zone.

# X

**X** अंग्रेजी वर्णमाला^F का चौबीसवाँ अक्षर क्स, क्ष, ख; (बीजग०; *x*) क, प्रथम अज्ञात राशि^F; (वन०) मू (मूल संख्या^F); (परिवर्तित) गणनातीत खण्ड, रहस्यपूर्ण प्रभाव; विना (*~ interest*)।
**X** Used to mark motion pictures to which persons under sixteen will not be admitted; (Roman numeral) ten.
**x.** *ex* (L., without), as in x.d. ex dividend.
**X. or Xt.** Christ.
**xanthic** ज़ैन्'थिक् a. **पीताभ, पाण्डुर;** पीतोन्मुख, पीतवर्णता-प्रवण, बासन्ती, नारंजी, पीला, पीला पड़नेवाला।
**xanth(o)-** पीत- (*~ate, ~ein(e), ~ic, ~ochroia, ~ogenic, ~omelanous, ~ophyll*)।
**xanthochroia** ⊙-थॅक्रो'इॲ n. = XANTHOSIS.
**xanthochroic** -इक् a. (चि०) पीत, पीतवर्ण; गौर, गौरवर्ण, शुक्ल, शुभ्रवर्ण, साफ रंगका।
**xanthochroism** ⊙-थॉ'क्रॅइज़्म् n. (चि०) पीतवर्णता^F, पीतता^F; (विशे० तोतोंकी) पक्षपीतवर्णता^F, पतत्र-पीताभता^F, पखनेका पीलापन।
**xanthochromia** -थॅक्रो'मिॲ n. चर्म-पीतता^F, पीलिया, कँवल, कमल; पीतवर्णता^F, पीलापन (त्वचा-मस्तिष्कजल आदिका)।
**xanthochroous** ज़ैन्थॉ'क्रॲस् a. = XANTHOCHROIC.
**xanthoderm** ज़ैन्'थॅडॅर्म् n. (इति०) **पीतवर्ण।**
**xanthodermatous** ⊙-थॅडर्'मॅटॅस् a. पीतचर्म, पीले चमड़ेका।
**xanthogenic** -थॅजे'निक् a. = XANTHIC.
**xanthoma** -थो'मॅ n. (चि०) पीतार्बुद, पीतचर्मरोग, खाल^F पर पीली चित्तीवाला रोग।
**xanthophyll** ज़ैन्'थॅफिल् n. (वन०) **पर्णपीत,** T.।
**xanthopsia** -थॉप्'सिॲ n. (चि०) पीतावलोकन, पीतदृष्टि^F।
**xanthosis** -थो'सिस n. (चि०) पीतामयता^F, त्वग्पीतता^F, चर्म-पीतता^F, चमड़ेका पीलापन।
**xanthous** -'थॅस् a. पीतजातीय, मंगोलीय, मंगोल-विषयक, मंगोल जाति-सम्बन्धी; (चि०) पीले त्वचावाले, पीतचर्म।

**xanthippe** ज़ैन्टि'पि n. दुर्मुखी^F, उग्रचित्त रमणी^F, कलहप्रिया स्त्री^F, कर्कशा^F, लड़ाकी स्त्री^F।
**xanthopsia** -थोपसिॲ n. (शिक्षा०) **पीत दृष्टि^F।**
**X.D.** X dividend, without dividend.
**Xe.** Xenon.
**xebec** ज़ी'बे'क् n. त्रिकूपदण्डी, तीन मस्तूल-विशिष्ट क्षुद्र पोत-विशेष, ज़ीबेक।
**X.E.N.** Executive Engineer.
**xenelasia** ज़े'नीलै'सिॲ n. (यूनानी इति०) पर-बहिष्कार, परदेशी-बहिष्कार।
**xenial** ज़े'निॲल् a. आतिथेय-सम्बन्धी, आतिथ्यातिथेयता-विषयक, मेहमानका और मेहमान-बरदारीका।
**xenium** -ॲम् n. (बहु० (*~ nia*) (प्रा० राजदूतोंको दिया जानेवाला) उपहार, भेंट^F।
**xen(o)-** बाह्य- (*~ial, ~ogamy, ~olith, ~o-phobia*)।
**xenodochium** ज़े'नॅडॅकाइ'ॲम् n. अतिथिशाला^F, अतिथि-गृह, मेहमानखाना (विशे० ईसाई आश्रमका)।
**xenodochy** ज़िनॉ'डॅकि n. अतिथिपूजन, अतिथि-सत्कार।
**xenoglossia** ज़ेनॅग्लॉ'सिॲ n. (शिक्षा०) **अधिमनोभाषेतर ज्ञान,** भाषेतरज्ञान, बाह्यभाषाज्ञान, T.।
**xenolith** ज़े'नॅलिथ् n. बाह्योपल, (प्रा० भू०) **आगन्तुक उपल।**
**xenomania** ज़े'नॅमे'निॲ n. विदेश-मोह, विदेशी-संस्कृति-प्रेम।
**xenomorphic** ⊙ज़ीनॅमॉर्'फिक a. (प्रा० भू०) **परिरूपिक।**
**xenon** ज़े'नॉन् n. (pl. *xenia*, रसा०), (रसा०) **ज़ीनान** (भारी गैसीय पदार्थ-विशेष), T.
**xenophobe** ज़े'नॅफोबि n. विदेशी-भीत-व्यक्ति, परातंकित पुरुष, विदेशी-जुगुप्सक।
**xenophobia** -फो'बिॲ n. (शिक्षा०) **अज्ञातजन-भीति^F,** परातंक, विदेशीभय, विदेशी-भीति^F, विदेशी-घृणा^F, विदेशी-जुगुप्सा^F, दूसरे देशके लोगोंके प्रति घृणा^F।
**xer(o)-** शुष्क- (*~odermatous, ~ophagy, ~philous, ~osis, ~ostomia*)।
**xeroma** ज़े'रो'मॅ n. (चि०) शुष्काक्षिपाक, नेत्र श्लेष्मला^F-की शुष्कता^F और स्थूलता^F; चर्मशोष, चमड़ेकी शुष्कता^F।

**xeromorphic** जे'रॅमॉर्'फ़िक् a. शुष्कानुरूप, (वन०) शुष्कानुकूलित, शुष्कता-प्रतिरक्षित ।
**xerophyte** जे'रॅफाइट् n. (वन०) मरुद्भिद् ।
**xerophytic**⊙ –फि'टिक् a. (वन०) मरुद्भिदी ।
**xeropthalmia** जे'रॉफ़्थैल्'मिॲ n. (चि०) शुष्काक्षिपाक, T. ।
**xerosis** जेरॉ'सिस् n. (चि०) शुष्कतामय (त्वचा, आँख[F] इत्यादिका) ।
**xerostomia** जेरॉस्टो'मिॲ n. मुखशोष, मुख-शुष्कता[F] ।
**xerotic** जेरॉ'टिक a. नीरस, शुष्क, सूखा ।
**xi** ज़ी n. ग्रीक अक्षर (क्षी) = x ।
**X.I., x.i.** X Interest, Without Interest.
**xiph(i, -o)-** खड्ग (*~oid, ~isternum*) ।
**xiphiplastron** ज़िफ़िप्लैस्'ट्रॉन् n. पश्चोदरवर्म ।
**xiphoid** ज़ि'फ़ाएंड् a. खड्गाकार, असिरूप, तलवार-जैसा (*~ cartilage*); ~ process (चि०) **उरोस्थि-पत्रक, उरःपत्रक** ।
**Xm., Xmas.** Christmas.
**Xn., Xtian** Christian.
**xoanon** ज़ो'ॲनॉन् n. (pl. *xoana*) काष्ठमूर्ति[F], लकड़ी[F]-पर खुदी हुई देवप्रतिमा[F] ।
**X-ray[1]** ऍ'क्स्-रे n. (pl.) (रसा०) **एक्स किरण[F]**, रुण्टजन किरण[F], क्ष-किरण[F], क्ष-रश्मि[F], **एक्सरे** (विशेषण रूपमें एकव०, जैसे, *X-ray-examination, photograph*);
~ apparatus, ~ centre, ~ crystallography, ~ department, ~ installation, ~ photograph, ~ spectrograph, ~ spectrometer, ~ spectrum.
**X-ray[2]** v.t. क्ष-किरणीकृत करना, एक्सरे द्वारा चिकित्सा[F] करना या परीक्षा[F] करना, एक्स-रेका चित्र लेना ।
**Xt.** Christ.
**xylem** ज़ाइ'लॅम् n. (कृषि०) **रसवाहिनी[F]**; (वनशा०) दारु, काष्ठ, लकड़ी[F]; काष्ठतन्तु, लकड़ी[F]का रेशा, ज़ाइलम; ~ vessel (कृषि०) **रसवाहिकी[F]**;
~ fibres, ~ parenchyma, ~ plate, ~ ray, ~ vessel.
**xylic**⊙ ज़ाइ'लिक् a. (रसा०) काष्ठीय, काष्ठिक ।
**xyl(o)-** काष्ठ- (*~obalsam, ~ocarp, ~ocarpous, ~ograph, ~ometer, ~ophagous, ~ophone*) ।
**xylograph** ज़ाइ'लॅग्राफ् n. काष्ठोत्कीर्णन, (लकड़ी[F]पर) नक्काशी[F], खुदाई[F]; काष्ठोत्कीर्णित मूर्ति[F] ।
**xylographer** –लॉ'ग्रॅफ़र् n. काष्ठकलाकार, नक्काश ।
**xylographic** –लॅग्रै'फ़िक् a. काष्ठकला-विषयक, (लकड़ी[F]पर) नक्काशी-सम्बन्धी ।
**xylography** –लॉ'ग्रॅफि n. काष्ठकला[F] (लकड़ी[F]पर नक्काशी[F]की विद्या[F]) ।
**xyloid** ज़ाइ'लाएंड् a. काष्ठवत्, काष्ठ-सदृश, लकड़ी-जैसा; काष्ठमय, लकड़ीवाला, लकड़ी[F]का ।
**xylol**⊙ ज़ाइ'लोल् n. (रसा०) काष्ठव, (रसा०, चि०) ज़ाइलोल, काष्ठतैल, लकड़ी[F]का तेल ।
**xylometer** ज़ाइलॉ'मिटॅर् n. काष्ठमान, काष्ठमापी ।
**xylonite** ज़ाइ-लॅनाइट् = CELLULOID.
**xylophagous** ज़ाइलॉ'फॅगॅस् a. काष्ठाशी, काष्ठ-भक्षी, लकड़ी[F] खानेवाला ।
**xylopyrography** ज़ाइलॅपिरॉ'ग्रॅफि n. काष्ठोत्कीर्णन-विज्ञान, काष्ठोत्कीर्णन-शास्त्र ।
**xylose** ज़ाइ'लोज़् n. (रसा०) काष्ठशर्करा[F], काष्ठमधु[F], T. ।
**xylotomous** –लॉ'टॅमॅस् a. काष्ठच्छेदी, काष्ठभेदी (*~ worm*) ।
**xyris** ज़ाइ'रिस् n. दद्रुमारी[F] ।
**xyster** ज़िस्'टॅर् n. (शल्य०) निघर्षणी[F], खुरचनी[F] ।
**xystus** ज़िस्'टॅस् n. (pl. *-ti*) व्यायाम-प्रांगण; उद्यान-मार्ग, वीथी[F] ।

# Y

**Y** (pl. *ys, y's*) अँग्रेजी वर्णमाला[F]का पचीसवाँ अक्षर, य; xyz में त्र ।
**Y (or Yt)** Yttrium.
**y. (or yr.)** year; (or yd.) yard.
**y-** पर (*yclad, yclept* इत्यादिमें) ।
**-y[1]** भाववाचक संज्ञाएँ[F] बनानेमें व्यवहृत (*victor~, remed~, primar~, peremptor~*) ।
**-y[2]** -युक्त, -सहित, (विशेषण बनानेमें, *bon~, frost~, thorn~, milk~, slang~, snow~*); -आभ (*whit~-brown, pink~-white*) ।
**-y[3]** लघ्वर्थक संज्ञाओं[F]में प्रयुक्त (*bab~, Bill~, Johnn~, Jenn~*) ।
**-y[4]** संज्ञार्थक (*deput~, arm~, assembl~, deliver~, treat~*) ।
**yacht[1]** यॉट् n. (परि०) **क्रीड़ानौका[F]**, केलिनौ[F], प्रमोद-तरणी[F], केलिपोत, सुसज्जित क्षुद्र राजपोत, **लघु बजरा**, सैर[F] करनेकी नाव[F]; (नौवि०) **पनसुआ**, T.; (*~ club*); ~-club (विशे० नौकाप्रतियोगिता[F]के लिए) पोत-विहार-गोष्ठी[F]; ~sman केलिपोत-वाहक, प्रमोद-तरणी-चालक, बजरा खेनेवाला; केलिपोत-भ्रमणकारी, (नौवि०) **पनसुइया**, बजरेसे सैर[F] करनेवाला ।
**yacht[2]** v. i. नौकेलि[F] करना, नौका-विहार करना, नौका-प्रतियोगिता[F] करना ।
**yachter** –'टॅर् n. प्रमोदतरणी-चालक, केलिपोत-चालक, क्षुद्र-नौका-केवट, बजरेका मल्लाह ।
**yachting** –टिंग् १. n. केलिपोत-यात्रा[F], नौका-विहार, नाव[F]में सैर[F]; २. a. केलिपोत-सम्बन्धी, क्रीड़ानौ-विषयक ।
**yaffle, yaffil** यै'फ़ल्, यै'फ़िल् nn. हरा कठफोड़ा ।

**yager** ये'गॅर् n. जर्मन सैनिक, पैदल सिपाही, येगर ।

**yah** या' int. (उपहास एवं विस्मयादिबोधक) वाह ।

**yahoo** यॅहू' n. नरपशु, वनमानुष, पशुवत् व्यक्ति, असभ्य पुरुष, जंगली आदमी ।

**yak** यैक्' n. चामरी^F, चमरी^F, चामरगौ^F, सुरागाय^F, याक (~ *tail*); ~ lace चामर, चँवर ।

**yam** यैम्' n. आलुक, क्षेम आलू, कचालू; मधुमूल^F, सुकन्द^F, शकरकन्द^F, जिमीकन्द^F, (कृषि०) गराड़ू, रतालू; घुइयाँ^F, अरवी^F, अरुई^F एवं इनके पौधे; kidney shaped ~ (कृषि०) सुथनी^F; ~ stick (इति०) कंद-छड़^F ।

**Yama** या'में n. यम ।

**yamen, -un** (Chin.) या'मॅन्, -ॲन् n. (चीनी) राजकीय कार्यालय, सरकारी ऑफिस; चीनी कचहरी^F ।

**yammer** यै'मॅर् v. i. हकलाकर बोलना, हकलाना ।

**Yank**[1] यैन्क् n. (बोल०) YANKEE का संक्षिप्त रूप ।

**yank**[2] n. धक्का, खिंचाव, झटका ।

**yank**[3] v.t. & i. झटका देना, झटकेके साथ खींचना, धक्का देकर खींचना, एकाएक खींचना ।

**yanked** ⊙ यान्क्ड् a. खण्डित, टुकड़े-टुकड़े किया हुआ ।

**Yankee** ⊙ यैन्'कि n. अमेरिका-निवासी; अमेरिकी; (गृहयुद्धमें) उत्तरी राज्योंके संघीय सैनिक या निवासी; T.; ~ Doodle एक अमेरिकी गान-विशेष, डूडल ।

**Yankeedom** –किडॅम् n. अमेरिकीपन ।

**Yankeefied** –किफ़ाइड् a. अमेरिकीयित, अमेरिकी बनाया हुआ ।

**Yankeeism** –किइज़्म् n. अमरीकीवाद ।

**yap**[1] यैप् n. कराह^F, कर्कश या तीव्र भूँक^F ।

**yap**[2] v. i. कर्कश स्वरसे भूँकना; अन्यमनस्क भावसे गप^F मारना, गाली^F देना, बकवाद^F करना, टें-टें^F करना, झगड़ना ।

**yapp** यैप्' n. मुलायम चमड़ेकी जिल्दसाजी^F, उभरे किनारेवाली जिल्द^F ।

**yapper** यै'पॅर् n. गप्पी व्यक्ति, गालीबाज मनुष्य, बकवादी आदमी, टें-टें^F करनेवाला; कर्कश स्वरमें भूँकनेवाला कुत्ता ।

**yarborough** यार्'बॅरॅ n. (ब्रिज या ताशमें) नहलेसे कमका हाथ ।

**yard**[1] यार्ड्' n. (रसा०) गज (= ३ फुट); T. (~ *supervisor*); वस्तुओं^Fकी गजभरकी लम्बाई^F; (पाल लटकानेके लिए) मस्तूलके ऊपर लगा हुआ वर्तुलाकार डण्डा; (ग्रा०) शिश्न, उपस्थ, लिंग; (pl.) परवान; ~-arm पालके वर्तुलाकार डण्डेका कोई छोर, पालके डण्डेका कोना; ~ measure गज, गजकी नाप^F; ~stick गज, गजकी छड़ी^F; (ला०) प्रामाणिक नाप^F, मानदण्ड ⊙; ~ trap (यंत्र०) कुण्डी फंद; ~-wand गजभर छड़ी^F या डण्डा ।

**yard**[2] n. चत्वर, प्रांगण, आँगन (*dock, farm, railway, ~*); stock ~ पशुशाला^F, मवेशियोंका बाड़ा; ~man क्षेत्रपति, रखवाला, खेतिहर मजदूर; ~ master प्रांगणपति, रेलवे बाड़ेका निरीक्षक, यार्ड-मास्टर ।

**yard**[3] v.t. पशुओंको थानमें बन्द करना, गाड़ी^F आदिको प्रांगणमें लाना ।

**yardage** यार्'डिज् n. गजभरकी नाप^F; यष्ट्यायाम, आयाम, लम्बाई^F; बाड़ेका किराया ।

**yare** येअर्' a. (प्रा०) द्रुत, क्षिप्र, जल्दबाज; चतुर, निपुण, कुशल, होशियार; उत्सुक, तैयार ।

**yarn**[1] यान्'' n. तन्त्र, तन्तु, तार; सूत्र, (कृषि०) सूत; पक्का सूत; ऊर्णासूत्र, और्णतन्तु, पशमी तागा, पशमका सूत; प्रबन्ध, कहानी^F; *spin a ~* सूत कातना; कथा^F बनाना;

~ bobbin, ~ bundle, ~ control order, ~-dyeing.

**yarn**[2] v. i. (बोल०) वर्णन करना, कहानी^F बनाना ।

**yarrow** यै'रो n. लाला, सहस्रपर्णी^F, यैरो, (मिल फॉल् नामका अंग्रेजी पौधा-विशेष) यैरो; ~root लाला-मूल, यैरो-रूट ।

**yashmak** यैश्'मैक् n. दोहरा बुर्का, यशमक् ।

**yataghan** यै'टॅगैन् n. बिना मूठ^Fकी तुर्की तलवार^F या कटार^F, खंजर, एक बित्तेका दुधारा हथियार ।

**yaw**[1] यॉ' n. प्रविचाल, पथभ्रंश, (जहाजका) पथ अतिक्रमण ।

**yaw**[2] v. i. (विमान या जहाजका) प्रविचलित होना, (परि०) विचलना; पथभ्रष्ट होना, मार्गसे हटना, भटक जाना ।

**yawey** यॉ'इ a. (चि०) याजपीड़ित, परंगीग्रस्त; प्रविचाली, पथभ्रष्ट, मार्ग भूला हुआ ।

**yawing** –इंग् n. प्रविचलन, पथभ्रंश, मार्ग भूलना ।

**yawl**[1] यॉल् n. (जहाजमें लगी हुई) क्षुद्र केलिनौ^F, छोटी प्रमोद-नौका^F, युद्धपोतपरकी नाव^F, दो मस्तूलोंकी नाव^F; होड़ी^F, मछली^Fके शिकारकी नौका^F, T. ।

**yawl**[2] n. चीख^F, घुरघुर^F, गरज^F, शोर ।

**yawl**[3] v. i. गुर्राना, गरजना, जोरसे चिल्लाना, शोर मचाना ।

**yawling** यॉ'लिंग् n. छोटी हेरिंग मछली^F ।

**yawn**[1] यॉन्' n. मुखव्यादान, जृम्भ, जृम्भा^F, जृम्भण, जँभाई^F, अँगड़ाई^F, जमुहाई^F; दरी^F, बिल, सोखा, मुँह, सूराख, चौड़ाई^F ।

**yawn**[2] v. i. & t. मुखव्यादान करना, जृम्भण करना, जँभाई^F लेना, अँगड़ाई^F लेना, जमुहाना; मुँह बाना, मुँह खोले बैठा रहना (*hell ~s for him*); जमुहाई^F लेते हुए बोलना (*~ed goodnight*) ।

**yawner** –'नॅर् n. जृम्भक, जृम्भी ।

**yawning**[1] –निंग् n. व्यादान, जृम्भण, जम्हाई^F, जमुहाई^F ।

**yawning**[2] a. कृतव्यादान, जृम्भणशील, जम्हाई^F लेता हुआ ।

**yawping** ⊙ यॉ'पिंग् n. भूँकना ।

**yaws** यॉज्' n. न्युपदंश, परंगी, फफोले (संक्रामक चर्मरोग), याज ।

**Yb.** Ytterbium.

**yclept** इक्लेॅप्ट् a. (प्रा० हास्य०) अभिहित, आहूत, आहूयमान, नामधारित, पुकारा जाता हुआ।

**yd.** yard.

**ye** यी', यि' pron. तुम, तुमलोग, आप (*blessed are ~ when men shall hate you*)।

**yea** ये' n. (pl. -*s*) हाँ, हामी; particle निश्चय ही, अवश्य, जरूर; वरन्, बल्कि; अलबत्ता; अरे; वस्तुतः, सचमुच (~ *eager*); ~-and-nay अनिश्चित, ढुलमुल।

**yean** यीन् v.t. & i. (भेड़[F] या बकरी[F]का) प्रसव करना, ब्याना, बच्चा जनना।

**yeanling** –'लिंग् n. मेषशावक, मेमना, भेड़[F]का बच्चा।

**year*** यी'ॲर् n. संवत, संवत्सर, वर्ष*, बरस, साल*; सौर वर्ष; सन् (*in the ~ 1960*); जीवनकाल, आयु[F]; Platonic, Great, Perfect, ~ युगांशक, लगभग २६००० वर्षका काल (किसी ग्रहका अपनी आपेक्षिक स्थिति[F]में आनेका समय); leap-~ अधिवर्ष (वह वर्ष जिसमें फरवरी[F] २९ दिनकी होती है); lunar ~ चान्द्र वर्ष; ~ book (अर्थ०) अब्दकोष, वर्षबोध, इयर-बुक; ~-long एक वर्षीय, वर्षभरका; ~'s purchase (अर्थ०) वर्षाधार; *Christmas comes but once a ~* उत्सव नाहीं सर्वदा, बरिस-बरिसका दिन; ~ *by* ~ वर्ष प्रतिवर्ष, अनुवर्ष; ~ *in* ~ *out* लगातार, सालभर।

**yearling** –'लिंग् a. & n. (कृषि०) एकवर्षीय, एकवर्षी (जन्तु या पादप), एकवत्सर वयस्क (जन्तु), एक और दो वर्षके बीचका (पशुशावक)।

**yearly**[1] –लि a. वात्सरिक, वर्षस्थायी, आब्दिक, प्रतिवार्षिक, वार्षिक, सालाना, सालभरका (~ *insurance, rent*)।

**yearly**[2] adv. प्रतिवत्सर, प्रतिवर्ष, वर्ष-प्रतिवर्ष, हरसाल, सालभरके लिए, वर्षभर तक।

**yearn** यर्न्' v. i. & (प्रा०) t. उत्सुक होना, उत्कण्ठा[F] करना, उत्कट इच्छा[F] करना, लालायित होना, व्याकुल होना, आकुल होना, आकुलित होना, व्यग्र होना, शौकसे चाहना।

**yearnful** –'फुल् a. कष्टप्रद, दुःखदायी, शोकजनक।

**yearning**[1] –'निंग् n. औत्सुक्य, उत्सुकता[F], उत्कण्ठा[F], तीव्र इच्छा[F], स्पृहा[F], तृष्णा[F], अतिशय लालसा[F], चाह[F], साध[F]; अनुकम्पा[F], स्नेह, वात्सल्य, वत्सलता[F], प्यार।

**yearning**[2] a. उत्सुक, उत्कण्ठित, इच्छालु, लालायित, व्यग्र, लालसी; इच्छानुरूप; दुःखी।

**yeast** यीस्ट्' n. प्रकिण्व, मद्यफेन, सुरामण्ड, शराब[F]की खमीर, (जीव०, चि०, कृषि०) खमीर, (रसा०, वन०, चि०, कृषि०) यीस्ट, (~ *beer, powder*); फेन, उफान, झाग।

**yeastiness** –'टिनिस् n. उथलापन, छिछलापन; प्रकिण्वता[F], झागपन, खमीरपन।

**yeasty** –टि a. फेनिल, फेनयुक्त, फेनदार, झगीला, झागदार (~ *wines*); खमीरदार, उफनाया, उबला, खमीरी (*a ~ turmoil*); शब्दबहुल, शब्दाडम्बरपूर्ण, शब्दाकुल; वाचाल, बहुभाषी, वातूनी, बड़बोला; बाह्य, बाहरी, ऊपरी; छिछला, उथला; (वार्तालाप आदिमें) मलिन, मलीन, गन्दा (*a ~ fellow, a ~ talk; a ~ profession*)।

**yed prior** येड प्राअर n. (ज्यौ०) चतुर्थ सर्पधर, T.।

**yed posterior** –पोस्टेरिअर n. (ज्यौ०) पंचम सर्पधर, T.।

**yedwark** –वार्क n. रक्त अहिफेन, लाल पोस्त।

**yelk** ये'ल्क्' n. अण्ड-पीत, अण्डेका पीला पदार्थ, जर्दी[F]।

**yell**[1] ये'ल्' n. आक्रोश, आक्रन्दन, महाशब्द, कोलाहल, चीत्कार, चीख-पुकार[F], किलकारी[F], चिल्लाहट[F], शोर।

**yell**[2] v. i. & t. आक्रोश करना, आक्रन्दन करना, कोलाहल करना, चीत्कार करना, चीखना-पुकारना, पुकार मचाना, चिल्लाना, किलकिलाना, जोरसे पुकारना; कराहना (~*ed with pain*)।

**yeller** –'लॅर् n. आक्रोष्टा, आक्रन्दक व्यक्ति, महाशब्दकारी व्यक्ति, चीत्कर्त्ता, चीखनेवाला, किलकारनेवाला, शोर करनेवाला।

**yelling** –लिंग् a. आक्रोशकारी, आक्रन्दी, महाशब्दकारी, चीत्कारी, चीखनेवाला, किलकारनेवाला।

**yellow**[1] n. पीताभा[F], पीत वर्ण, वसन्ती रंग, सुनहला रंग, पीला रंग; अण्डपीत; पीलिया रोग; (बोल०) भीरुता[F], कायरता[F], कातरता[F], अपौरुष, पामरता[F], नीचता[F], साहसहीनता[F]; ⊙ ईर्ष्या[F]; तितली[F] और फतिंगोंकी पीली जाति[F]।

**yellow**[2] v.t. & i. पीताभ करना या होना, पीतवर्ण करना या होना, पीला पड़ जाना, पीला बनाना या बनना, पीला होना या करना (*paper ~ed with age*)।

**yellow**[3]* a. हरिद्राभ, हरिद्रावर्ण, पीतवर्ण, (भौ०) पीत, पीला*, हलदिया, जर्द; सुनहला; शंकालु, सन्दिग्ध, सन्देही, अविश्वासी, शक्की; ईर्ष्यालु, डाही; (बोल०) कायर, कातर, भीरु, पामर, डरपोक; साहसहीन, भगोड़ा; नीच; ~-boy (अप्र० ग्रा०) गिन्नी[F], अशरफी[F]; ~ disease पाण्डुरोग; ~ fever, ~ Jack (चि०) पीतज्वर, पाण्डुज्वर, जर्द बुखार; ~-(h)ammer पीली कलँगीवाली चिड़िया[F]; ~ jasmine स्वर्णयूथी[F], सोनजुही[F]; ~men, ~ races मंगोलियन जाति[F]के लोग; ~ metal पीत धातु (=६०% ताँबा+४०% यशदनिर्मित पीतल); ~ ochre (प्रा० भू०) रामरज; ~ oleander दिव्यपुष्प; ~ peril (राज०) पीत-जाति-भय, पीत-आतंक (चीनी-जापानियों आदिके आधिपत्यका आतंक); ~ press रोमांचकारी समाचारपत्र, सस्ते पत्र, उत्तेजना[F] फैलानेवाले पत्र; ~ star हेमतारिका[F]; ~ union (अर्थ०) पोषित संघ; *everything looks ~ to a jaundiced eye* सावनके अन्धेको हरा-ही-हरा दिखाई पड़ता है;

~ bacillus, ~back, ~backed honey-guide, ~ bark, ~ base, ~ bat, ~-bellied, ~ berries, ~-bill, ~-billed, ~ birch, ~ bird, ~ bird's nest, ~ bittern, ~ box, ~ brass, ~-breasted, ~-browed tit, ~-brown, ~ bunting, ~ carmine, ~ cells,

~ chlorophyll, ~ copper ore, ~ corn, ~-covered, ~ cress, ~ crowned, ~ cup, ~daisy, ~ developer, ~-eared, ~ earth, ~-eyed, ~ fat colour, ~ fever, ~ fir, ~ fish, ~-flowered pea, ~ footed, ~ foxtail, ~-fronted, ~ gown, ~-green, ~-ground, ~-head, ~-headed, ~ Jaundice, ~-legged gull, ~-legger, ~ light, ~ lily, ~ marrow, ~ mercuric, ~-necked, ~ ochre, ~-olive, ~ oxalis, ~ pine, ~ poplar, ~ quartz, ~ rattle, ~-ringed, ~root, ~ rust, ~ sandalwood, ~-seed, ~-shafted, ~-sighted, ~ slip, ~ spot, ~ stringy bark, ~-tailed, ~-throated, ~throated tit, ~ ultramarine, ~ vetchling, ~ wasp, ~-waterlily, ~wood, ~wort.

**yellowish** –लोइश a. आपीत, पीताभ, हरिद्राभ, किंचित् पीत, कुछ पीला, पीला-सा (~ *white*)।

**yellowishness** –निस् n. आपीतता^F^, पीताभता^F^, हरिद्राभता^F^, कुछ-कुछ पीलापन।

**yellowness** –निस् n. पीतवर्ण, पीतता^F^, पिलापा, पीलापन, जर्दी^F^; (ला०) ईर्ष्या^F^; उदासी^F^।

**yellows** –ज़् n. पाण्डुरोग; पीलिया, कमल, कँवल।

**yellowy** –इ n. आपाण्डु, पाण्डुर, आपीत, पीताभ, पीला-सा।

**yelp¹** ये`ल्प्' n. (कुत्तेका) आर्तनाद, कराह^F^, भूँक^F^, भौंक^F^, चिल्लाहट^F^।

**yelp²** v. i. (कुत्तेका पीड़ा^F^से) आर्तनाद करना, कराहना, चीखना, रोना, भूँकना, भौंकना, भौं-भौं करना।

**yen** येन्' n. येन (जापानी रुपया)।

**yeoman** यो`मॅन् n. (pl. *-men*) क्षेत्रपति, भूमिधर, भूमिपति, जमींदार; मध्यम श्रेणी^F^का कृषक, किसान, मालगुजार; गृहस्थ; सामान्य जन, साधारण श्रेणीके लोग; स्वयंसेवक, स्वेच्छासेवी, अश्वारोही सेना^F^का सदस्य; जहाजपर करणिक या क्लर्क, (नौसेना^F^में एक) क्षुद्र अधिकारी; ~ of the guard शरीर-रक्षक; गोमांस-भक्षक; ~ service प्रबल साहाय्य, विपत्सेवा^F^, विपत्ति^F^-में सहायता^F^।

**yeomanly** –लि a. क्षेत्रपाल्य, भूमिपाल-सम्बन्धी; कट्टर, पक्का।

**yeomanry** –रि n. कृषकवर्ग, भूमिधर-वर्ग, क्षेत्रपाल लोग; प्रजावर्ग; गृहस्थ-समूह; जनसाधारण, प्रजा^F^, आम लोग; धनिक योद्धा; स्वयंसेवक, स्वेच्छासेवी अश्वारोही कृषक सैन्यदल।

**yep** ⊙ये`प् adv. (ग्रा०) = YES.

**-yer** -वाला (*law~*, *saw~*, *bow~*)।

**yercum** यर्`कॅम् n. यर्कम झाड़ी^F^।

**yerk** यर्क्'' १. n. = JERK; २. v.t. धक्केसे प्रक्षिप्त करना, धक्केसे फेंकना; दुलत्ती^F^ झाड़ना; झटका देना।

**yes¹*** ये`स्' n. & particle. (स्वीकारात्मक शब्द) हाँ*; हूँ, अच्छा; अवश्य (*I could endure, ~, & enjoy it*); सचमुच (~?); अहो, अरे! ~-man (बोल०) चरित्रहीन; गुणहीन; आज्ञाकारी, कठपुतली, हाँमें हाँ मिलानेवाला, चापलूस, खुशामदी; *say ~* स्वीकार करना, मंजूर करना, हामी^F^ भरना, हाँ करना; सहमत होना, मान लेना।

**yes²** adv. ⊙ हाँ तो।

**yester-** गत-, विगत- (*~day*, *~night*, *~year*)।

**yesterday*** ये`स्`टॅडे n. गत दिवस, कल*, कलके दिन; ~ eve, evening गत सन्ध्या^F^, कल साँझ^F^, कल शाम^F^; *is but of ~* अभी-अभीका, हालका।

**yestern** ये`स्`टॅर्न् a. गतदिवसीय, कलका।

**yesternight** –नाइट् n. गतरात्रि^F^, कल रात^F^।

**yestreen** –ट्रीन्' n. गत सन्ध्या^F^, कल सायंकाल, कल शाम^F^।

**yet*** ये`ट्' adv. & conj. अद्यापि, अधुनापि, तथापि, अभीतक*, अबतक, इसपर भी, इलावा (*there is ~ time, he is ~ alive*); पुनः, फिर, और फिर (*~ once more*); अभी भी, इतनेमें भी, फिर भी*, तो भी, तिसपर भी (*he will win, I will be even with you, ~*); (तुलना०) और भी (*~ more difficult task*); इसके अतिरिक्त, इसके इलावा, इसके साथ (*though they curse, ~ bless thou*); परन्तु, किन्तु, लेकिन; तथापि, तब भी (*~ what is the use of it all?*); *as ~* अबतक, अभीतक, तबतक (*a conscience as ~ clear*)।

**yew** यीऊ' n. धनुर्वृक्ष, यू (सदाबहार वृक्ष); यू वृक्षकी लकड़ी^F^।

**yewen** –'ॲन् a. धनुर्वृक्ष-निर्मित, यू-निर्मित, यू वृक्षका।

**yex** ये`क्स्' n. & v. i. हिचकी^F^ (लेना)।

**Y.F.** Yard Foreman.

**Y.H.A.** Youth Hostels Association.

**Yiddish** यि`डिश् a. & n. मिश्रित हिब्रू, प्राचीन यहूदी (भाषा^F^)।

**yield¹** यील्ड्' n. उत्पत्ति^F^ (अर्थ०, कृषि०, प्रा० भूगोल) **उपज^F^, उत्पाद**, उत्पन्न द्रव्य, (कृषि०, प्रा० भूगोल) **पैदावार^F^**, फसल^F^; निकासी^F^; (रसा०) **प्राप्ति^F^**, फल; (रसा०) **लब्धि^F^**, लाभ; पराभव; ~ point (कृषि०) **भंजन-बिन्दु**; (भौ०) **पराभव-बिन्दु**;

~ calculation, ~ capacity, ~ elasticity, ~ inelasticity, ~ point, ~ power, ~ statics-tics, ~ strength, ~ stress, ~ table, ~ value.

**yield²** v.t. & i. उत्पन्न करना, उपजाना, पैदा करना; फल देना, लाभ देना, देना, लौटाना (*investment ~s 5%*); (जमीन^F^का) फसल देना; त्यक्त करना, परित्यक्त करना, उत्त्यजन करना, उत्सर्जन करना, विसर्जन करना, छोड़ जाना, छोड़ना, देना; अधिकारमें देना, हाथमें देना, सौंपना, हवाले करना; स्वत्व देना, समर्पण करना, सत्ता^F^ छोड़ना; निरस्त होना, वश्यता^F^ स्वीकार करना, वशवर्ती होना, आत्मसमर्पण करना, दासत्व

स्वीकार करना, अधीन होना, झुकना, हार मानना; विरोध न करना, सहमत होना, राजी होना, मान जाना; लघु बनना, लघुता[F] स्वीकार करना, हीनता[F] स्वीकार करना, छोटा बनना; ~ *the argument* (बहस[F]में) विरोध न करना, झुक जाना, मान लेना, घुटने टेकना; ~ *the palm* लघुता[F] स्वीकार करना, हार[F] मानना; ~ *up the ghost* प्राणविसर्जन करना, स्वर्गवास होना, मरना ।

**yielder** –'डर् n. उत्पादक, जनक; परिणेता, फलदाता, लाभदाता; त्यक्ता, परित्यक्ता, उत्स्रष्टा, विस्रष्टा, फेंकनेवाला; माननेवाला; अधिकारमें देनेवाला, सौंपनेवाला ।

**yielding[1]** –डिंग् n. उत्पादन, उपज[F]; (~ *ability*, ~ *capacity*); लाभ; (इंजी०) **विगमन; पराभवन;** आत्मसमर्पण, वश्यता[F] ।

**yielding[2]** a. विनीत, नम्र, नरम (~ *formation*, ~ *soil*), मुलायम; अनुरोधी, अनुवर्ती, अनुकूल; फलप्रद ।

**yieldingness** –निंस् n. नम्रता[F], नरमी[F], मुलायमियत[F]; अनुरोध, अनुवर्तिता[F], अनुकूलता[F] ।

**yieldun** –दन n. (ज्यौ०) **यीलदून, चतुर्थ लघु सप्तर्षि ।**

**Y.M.** Yard Master.

**Y.M.C.A.** Young Men's Christian Association.

**yo** यो' int. हो, हे हो (~-*ho*, ~-*heave-ho*) ।

**yodel[1]** यो'डेल् n. अलाप, तान, संगीत, गाना, गुनगुन स्वर ।

**yodel[2]** v. t. & i. अलापना, तान[F] भरना, कूजना, गाना, सुरीले ढंगसे बोलना, गुनगुनाना ।

**yodelling** –लिंग् n. अलाप, तान[F], संगीत, गाना, गुनगुनाहट[F]; संगीत-प्रतियोगिता[F]; उच्च स्वर, चिल्लाहट[F], पुकार[F] ।

**yoga** यो'गॅ n. योग ।

**yogh** –ग् n. (*g* और *y* के बीचके उच्चारणका) एक मध्ययुगीन अंग्रेजी अक्षर ।

**yoghurt** n. –हर्ट (चि०) दधि, दही (दलगेरियन) ।

**yogi, yogin** यो'गि, यो'गिन् n. योगी, योगिनी ।

**yogism** यो'गिज़्म् n. योग, योगक्रिया[F] ।

**yoke[1]** योक्' n. (कृषि०) **युग**, युग्म, (कृषि०, यन्त्र०) **जुआ**; कड़ी[F], बेड़ी[F]; (रोमन इति०) तलवारों[F]का तोरण, बर्छियों[F]की डाट[F] (पराजित शत्रुके लिए); (ला०) दास्य, दासता[F], दासत्व, अधीनता[F], पारतन्त्र्य, पराधीनता[F], परवशता[F], गुलामी[F] (*submitted to his* ~); भार, बोझ; (ला०) बन्धन, विवाह-बन्ध, गँठ-जोड़; बैलों आदिकी जोड़ी[F]; (कृषि०) **पंजाली[F]**, बैंगी[F], बहँगी[F]; (सिले हुए वस्त्रोंका) कन्धेपरका भाग; (घण्टा लटकानेकी) कैंची[F], घोड़ी[F]; नलोंका जोड़; ~-bone गण्डास्थि[F], जबड़ेकी हड्डी[F]; ~fellow *or* ~mate सहचर, दम्पती, स्त्री-पुरुष, जोड़ी; सहकर्मी, सहयोगी; ~-gall युग-व्रण; ~ pin (कृषि०) **सैल, सैला**; ~-tie (कृषि०) **जोत[F], जोता** ।

**yoke[2]** v. t. जुआ रखना, जुआ जोतना, जुएमें लगाना, धुरी[F] रखना; संयोजित करना, संयुक्त करना, साथ करना, नत्थी[F] करना (प्रायः *together, with* के साथ); गँठबन्धन करना, विवाह-बन्धमें बाँधना, विवाहकी बेड़ी[F]में जकड़ना; v. i. (परस्पर) संयुक्त होना, मेल होना, जुड़ना, मिलना; एक साथ बँधना; सहयोगसे काम करना, साथ-साथ काम करना; जकड़ना, दास बनाना, गुलाम बनाना ।

**yoked** ⊙ –ट् a. आबद्ध, युक्त, युग्मित ।

**yokel** यो'कॅल् n. अशिष्ट व्यक्ति, असभ्य व्यक्ति, ग्रामीण व्यक्ति, गँवार आदमी, देहाती ।

**yolk, yelk** योक्', ये'ल्क्' nn. (जीव०) **पीतक**, अण्डपीत, अण्डस्नेह, अण्डेका पीला अंश, जर्दी[F]; (जीव०, चि०) **योक (योल्क), अण्डेकी जर्दी[F]**; (भेड़ों[F]की खाल[F]-से निकलनेवाली) चर्बी[F], ऊनका तेल;

~ duct, ~ endoderm, ~ food, ~ gland, ~ nucleus, ~plug, ~-sac, ~-stalk, ~ yellow.

**yolked** –ड्' a. पीतकमय, अण्डपीतयुक्त, अण्डेकी जर्दीवाला ।

**yolky** – कि a. पीतकवत्, अण्डपीत-सदृश, अण्डेकी जर्दी[F]का-सा; जर्दीदार ।

**yon** यॉन्' १. pron. वह, वे (प्रायः का०); २. a. & adv. वह, वे, अदूरवर्ती, इधरका, सामनेका ।

**yonder[1]** यॉन्'डॅर् a. सम्मुखीन, सामनेका, परला, आगेका, वह ।

**yonder[2]** adv. उधर, उस ओर, सामने, वहाँ, वहाँपर, दूर, थोड़ा परे ।

**yonker** यन्'कॅर् n. नवयुवक, जवान आदमी ।

**yore** योअॅर्' n. पुराकाल, पूर्वकाल, प्राचीन काल; *of* ~ पुराकाले, पुराकालमें, पूर्वकालमें, प्राचीन कालमें, अतीत कालमें, बीते युगमें, बहुत दिन हुए ।

**york** यॉक्'' v.t. (क्रिकेट) यार्कर गेंद[F] फेंकना ।

**yorks.** Yorkshire.

**yorker** –'कॅर् n. यार्कर बॉल, (क्रिकेटकी गेंद[F] जो इस तरहसे फेंकी जाय कि खिलाड़ीके बैटके आगे आकर गिरे) ।

**Yorkist** यॉर्'किस्ट् a. & n. यार्कानुयायी, एडवर्ड तृतीयके पुत्र एडमण्ड ड्यूक आर्व यार्कके वंशका (सहायक) ।

**you*** यू', यु' pron. तुम, तुम लोग, आप, आप लोग; तुमने, तुम लोगोंने; आपने, आप लोगोंने; तुमको, तुम्हें, तुम लोगोंको, आपको, आप लोगोंको; (प्रा०) अपनेको, अपने-आपको (*should find* ~ *a wife*); कोई, कोई व्यक्ति, कोई प्राणी, कोई आदमी (~ *never can tell*); प्रत्येक व्यक्ति, सभी सम्बद्ध प्राणी; *get* ~ *gone* हट जाओ, परे हट, दफा हो; ~ *there* अरे ! सुनते हो, अरे मियाँ तुम हो ना; ~ *must spoil before* ~ *spin* आदमी कुछ खोके ही सीखता है, सुर्खरू होता है इंसाँ ठोकरें[F] खानेके बाद ।

**young[1]** यन्ग्' n. जातक, शावक, शिशु, वत्स, छौना, बच्चा, पट्ठा (*cares for, deserts, its* ~); *with* ~ गर्भवती ।

